**तव स्तवं किं करवाणि वाणि !, प्राणी न वक्तुं क्षमते त्वदीहाम् ।**
**यतः सुबद्धैव तनोषि मानं, तमन्यथा सन्तमपि क्षिणोषि ॥७॥**

**मातर्वाणि ! तवानिशं करुणया लब्धप्रमोदा वयं**
**किं नु त्वां स्तुमहे त्वयैव यजतां तोयेन कस्तोयधिम् ।**
**एतत् प्रत्युपकुर्महे भगवतः कृष्णस्य लीलामृत-**
**स्रोतस्येव निमज्जयामि भवतीं नोत्थेयमस्मात् पुनः ॥८॥**

**आत्मनः प्रियतया तनुभाजां, नात्मनः कृतिषु दूषणदृष्टिः ।**
**सर्वतस्तिमिरमस्यति दीपो, नात्ममूलतिमिरं विनिहन्ति ॥९॥**

---

अन्तर्गत तत्त्व को भूतलपर कोई विरला ही जानता है। देखो, भ्रमर के बिना, पुष्पों के मकरन्द का मार्मिक कौन है ? अतः सुकवियों की सूक्तियों से सुकवि ही प्रसन्न होते हैं, अन्य नहीं। क्योंकि, चन्द्रमा की चन्द्रिका से समुद्र की तरह, कूँवे कभी भी उमड़ते नहीं देखे।

**चौपाई—निज कवित्त केहि लागत नीका। सरस होउ अथवा अति फीका ॥**
**जे पर भणिति सुनत हरषाईं। ते वर पुरुष बहुत जग नाहीं ॥**

इत्यलमति विस्तरेण ॥६॥

श्रीमन्महाप्रभु की अहैतुकी कृपा से ही जिसमें विचित्र-चित्रकाव्य करने की शक्ति उत्पन्न हुई है, ऐसी अपनी वाणी को, अर्थात् सरस्वतीदेवी को संबोधित करते हुए, कवि कहते हैं कि, "हे मातः सरस्वति ! देखो, मैं, आपकी स्तुति किस प्रकार करूँ ? क्योंकि, कोई भी प्राणी, आपकी चेष्टा को वर्णन करने में समर्थ नहीं है। कारण, आप अच्छी प्रकार बँध जानेपर ही, बाँधनेवाले का मान बढ़ाती हो; अन्यथा, उसके रहे सहे सम्मान को भी नष्ट कर देती हो।" तात्पर्य—जो कवि, आपको छन्द, रस, रीति, अलङ्कार एवं गुण आदि की डोरी से कसकर बाँध देता है, उसीका मान बढ़ाती हो, और जो कवि, आपको इन पूर्वोक्त गुणोंसे रहित रख देता है, उसके तो रहे सहे सम्मान को सर्वथा विनष्ट ही कर देती हो; अतः, आपकी चेष्टा अनिर्वचनीय है। इसलिये अब मैं, आपकी स्तुति तो क्या करूँ, परन्तु आपको भगवद्-गुणों की डोरीमें अच्छी प्रकार से बाँधता ही हूँ। भावार्थ—आपकी कृपा से निर्दोष कविता लिखता हूँ ॥७॥

यदि कहो कि, भक्तजन, भगवान् को प्रेमरूपी डोरी के द्वारा, अपने हृदय में बाँधकर भी, भगवान् की स्तुति करते हैं, इसी प्रकार पुत्र कविकर्णपूर ! तुम, मुझको अच्छी प्रकार बाँधकर भी, मेरी स्तुति क्यों नहीं करते हो ? इसमें क्या दोष है ? इसके उत्तर में कवि कहते हैं कि, "हे मातः सरस्वति ! देखो, हम, आपकी निरन्तर करुणा से ही आनन्द को प्राप्त कर रहे हैं। अब, तुम्हारे द्वारा ही तुम्हारी स्तुति क्या करें ? क्योंकि, जल के द्वारा जलनिधि की पूजा कौन करे ? तुमने, हमें जो आनन्द प्राप्त कराया है, उसके बदले में हम, आपका यही प्रत्युपकार करते हैं कि, स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण के लीलामृत-मय प्रवाह में, आपको गोता लगवाते हैं; किन्तु, आप इस लीलारूप अमृतस्रोत से उठकर नहीं भागना, यही हमारी विनम्र प्रार्थना है" ॥८॥

यदि कोई कहे कि, प्राचीन महाकवियों के काव्यों में, नवीन कवि मम्मटभट्ट आदि, दोष निकालते रहते हैं, अतः, नवीनकाव्य बनाने के विषय में आग्रह क्यों करते हो ? यह बात सत्य है। परन्तु, जो विद्वान् होते हैं, वे, दूसरों के काव्यों में दोष निकालते हैं; तो दूसरे विद्वान्, उनके बनाये काव्यों में दोष

निर्मलेऽपि सुजनाः स्वचरित्रे, दोषमेव पुरतः प्रथयन्ते ।
उज्ज्वलेऽपि सति धाम्नि पुरस्ताद्-,धूममेव वमति स्फुटमग्निः ॥१०॥
अर्थादि-पर्याकलनं विनापि, प्रह्लादयन्ते सुकवेर्वचांसि ।
विनावगाहादपि दृष्टिमात्रा-,न्मनः पुनन्त्येव हि पुण्यनद्यः ॥११॥
तावत् पदानि जायन्ते निर्दोषाणि पृथक् पृथक् ।
यावत् स्वरसना-सूच्या तानि ग्रथ्नाति नो कविः ॥१२॥
निर्मलयसि भुवनतलं, सततक्षिप्तेन परमलेन ।
खलरसने ! सम्मार्जनि !, तदपि च भीतिर्भवत्स्पर्शे ॥१३॥

---

ढूँढते हैं। इस प्रकार मान लेनेपर तो, काव्यनिर्माण की परम्परा ही प्रायः नष्ट हो जायगी। इस बात को 'अर्थान्तरन्यास-अलङ्कार' के द्वारा समझाते हुए, कवि कहते हैं कि, प्राणीमात्र को अपनी आत्मा, प्यारी लगती है। इसी कारण, अपने द्वारा बनाये ग्रन्थों में, उनकी दोषदृष्टि नहीं हो पाता। देखो, दीपक, सब ओर से अन्धकार दूर कर देता है; परन्तु, अपने नीचे के अन्धकार को दूर नहीं कर पाता। किन्तु, वह अन्धकार भी, जिस प्रकार दूसरे दीपक के द्वारा दूर किया जा सकता है, उसी प्रकार दूसरे कवियों के दोष, दूसरे सत्कवियों के द्वारा दूर किये जा सकते हैं। तात्पर्य—प्रभु की कृपा के बिना, निर्दोष काव्यों की रचना, सर्वथा असम्भव है; परन्तु, प्रभु-कृपाप्रसाद से प्राप्त प्रतिभा-सम्पन्न कवियों की कविता, सर्वथा निर्दोष होती है ॥९॥

इतनेपर भी सज्जनकवियों का स्वभाव, कुछ दूसरे ही प्रकार का होता है। देखो, अपना चरित्र या स्वरचित काव्य, निर्मल होनेपर भी, सज्जनव्यक्ति अपने दोष को ही सब लोगों के सम्मुख प्रस्तुत कर देते हैं। देखो, अग्नि का अपना तेज, निर्मल होनेपर भी, अग्निदेव, सर्वप्रथम धुआँ ही प्रगट करता है ॥१०॥

यदि कहो कि, 'कादम्बरी' से भी कठिन, यह 'श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूः'—नामक काव्य तो अर्थ, छन्द, प्रबन्ध, गुण, दोष, अलङ्कार, ध्वनि, रीति एवं रस आदि के जानकार व्यक्ति के निकट ही, सफलता प्राप्त कर सकेगा, अन्यत्र नहीं। इसके उत्तर में कवि कहते हैं कि, सुकवि के वचन, अर्थ आदि का विचार किये बिना भी, चित्त को वैसे ही यथेष्ट आनन्दित कर देते हैं कि, जैसे गङ्गा-यमुना आदि पुण्यमयी नदियाँ, बिना स्नान किये ही, अपने दर्शनमात्र से, दर्शक के मल को पवित्र कर देती हैं ॥११॥

यदि कहो कि, दूसरे के द्वारा लगाये जानेवाले दोष को, अपने आप क्यों अङ्गीकार करते हो ? अपने काव्य की रचना, निर्दोषशब्दों के द्वारा क्यों नहीं करते हो ? इसके उत्तर में कवि कहते हैं कि, अलग-अलग बिखरे हुए सभी शब्द, तभीतक निर्दोष रह पाते हैं कि, जबतक कवि, उन्हें अपनी जिह्वारूपी सुई के द्वारा, गूँथकर एक नहीं कर देता। तात्पर्य—रसिकजनों के हृदय के विक्षेपक एवं रस के अपकर्षक दोष ही त्याज्य हैं; किन्तु, यमक एवं अनुप्रास आदि के अनुरोध से, कुछ दोष उपादेय भी हैं; अतः, काव्य का सर्वथा निर्दोष रहना, नितान्त असम्भव है; यह बात, प्राचीनजनों ने भी कही है ॥१२॥

और देखो, गुण, अलङ्कार, रस आदि की भरमार होनेपर भी, जो व्यक्ति, केवल दूसरों के दोष ही ग्रहण करनेपर जुटे हैं, वे तो, दूसरों की विमल कीर्ति का लोप करना चाहते हैं। ऐसे खल तो, दूर से ही परित्याज्य हैं। इसी अभिप्राय से, कवि कहते हैं कि, हे खलजिह्वे ! 'सम्मार्जनि' (झाड़ु) !

**न लवोऽपि लवेन च व्यथायाः, परिवृद्धौ विदुनोति यस्य सर्वः ।**
**न खलो नखलोमतो मतोऽन्य-,स्तमबद्धाः किल के न संत्यजेयुः ।।१४।।**
**आनन्दवृन्दावन-नामधेयां, चम्पूमिमां कृष्णचरित्रचित्राम् ।**
**मनोविनोदाय रसग्रहाणां, चक्रे स्व-मोदाय च कर्णपूरः ।।१५।।**
**यथा तथा स्युः कुसुमानि माला, चित्रायते गुम्फन-कौशलेन ।**
**तत्रापि चेत्तानि सुसौरभाणि, भवन्ति रम्याणि तदा पुनः किम् ।।१६।।**

यद्यपि दूसरों के द्वारा निरन्तर फेंके हुए मलद्वारा, अपवित्र भुवनतल को तुम, निर्मल बनाती रहती हो; तथापि, तुम्हारे स्पर्श करने में भय उत्पन्न हो जाता है, अर्थात् तू तो, सुवर्णमणिमय स्थल में अलक्षित अकिंचित्कर सूक्ष्म तृण एवं मिट्टी के कणरूप मल को ग्रहण करने के निमित्त, ऐसे पवित्र स्थल को भी, अपने स्पर्श से अपवित्र बनाने के लिये, प्रवेश करती रहती है। तात्पर्य—तू, दूसरोंपर दोषों का मिथ्यारोप लगा-लगाकर, उन्हें सतर्क बनाकर, यद्यपि सारे संसार को निर्मल करती रहती है, तो भी तेरे स्पर्श से, यह डर ही लगता है कि, न जाने तू क्या कह बैठे ? ।।१३।।

और देखो, जिनके कट जानेपर, व्यथा का लेश भी नहीं रहता, एवं जिनके बढ़ जानेपर, सभी दुःखी हो जाते हैं, ऐसे नख, केश और 'खल' (दुष्ट) में, किञ्चिद् भी अन्तर नहीं है, अर्थात् दुष्टजन, नख और केशों के समान ही होते हैं। तो भी संसार में, स्वतन्त्रव्यक्ति ऐसे कौन हैं कि, जो ऐसे खलों का त्याग न कर सकें ? तात्पर्य—जो खलों की अधीनता में पड़े हैं, वे, खलों को नहीं त्याग सकते, एवं जो व्यक्ति, कारागार में पराधीन पड़े हैं; वे, नख एवं केशों को नहीं त्याग सकते; अतः, नख एवं केशों के साथ, खलों की उपमा दी है। इस संसार में, नख एवं केशों की तरह, खलों से पिण्ड छुड़ाना कठिन है। ये तो, जन्म से ही सबके पीछे लगे ही रहते हैं। सज्जन तो, दीपक की तरह, दूसरों के गुणों को प्रकाशित करते हैं, एवं दुर्जन तो, नाखून एवं केश बढ़कर, जिस प्रकार हाथ एवं मुख की शोभा को ढक लेते हैं, उसी प्रकार दूसरों के गुणों को निरर्थक ढकते रहते हैं ।।१४।।

'कर्णपूर'-नामक महाकवि ने, रसग्राहीजनों के मनोविनोदार्थ तथा स्वान्तःसुखाय, श्रीकृष्ण के विचित्र चरित्रों से चित्रित 'श्रीआनन्दवृन्दावन'-नामक इस 'चम्पूः'-काव्य की रचना की है, अर्थात् **"गद्य-पद्यमयी या सा चम्पूरित्यभिधीयते"** जो गद्य-पद्यमयी रचना है, उसको 'चम्पूः' कहते हैं। 'चम्पूः' शब्द की व्युत्पत्ति इस प्रकार है—**"चमत्कृत्य पुनाति, अर्थात् सहृदयान् विस्मितीकृत्य प्रसादयतीति चम्पूः पृषोदरादित्वात् साधुः ।"** जो काव्य, चमत्कृत करके, श्रोता-वक्ता को पवित्र करता है, अर्थात् सहृदयजनों को चकित करके प्रसन्न कर देता है, वह 'चम्पूः' कहलाता है। **'आनन्दवृन्दावननामधेयां'**-शब्द की व्युत्पत्ति इस प्रकार है **"आनन्दानां वृन्दं अवति रक्षतीति तथाभूतं नामधेयं यस्या सा"**, अर्थात् भगवत्-सम्बन्धी आनन्दवृन्दों की रक्षा करनेवाला जिसका नाम है, अथवा **"आनन्दरूपं वृन्दावनसम्बन्धि कृष्णचरित्रं वर्णनीयत्वेन वर्तते यत्र तन्नामधेयं यस्यास्ताम्"**, अर्थात् आनन्दरूप एवं वृन्दावनसम्बन्धी श्रीकृष्ण का चरित्र ही जिसमें वर्णनीय है, ऐसे नामवाली 'चम्पूः'। और देखो, **'आत्मनाम गुरोर्नाम नामातिकृपणस्य च। श्रेयस्कामो न गृह्णीयाज्ज्येष्ठापत्यकलत्रयोः"** इस स्मृति के अनुसार, अपना नाम निर्देश करना यद्यपि निषिद्ध है; तथापि, भगवान् श्रीकृष्णचैतन्य के द्वारा, नामकरण करने के कारण, दोष सहकर भी, कवि ने श्लोक के अन्त में, अपना नाम निर्दिष्ट किया है। उसमें भी लज्जा के कारण, 'कवि'-शब्द का प्रयोग नहीं किया। शास्त्रों में, अपना नाम बोलना ही निषिद्ध है; किन्तु, लिखने में दोष नहीं है, यह तात्पर्य है ।।१५।।

## दिव्यवृन्दावनवर्णनम्

**अस्ति सकलवैकुण्ठसारमपि न वै कुण्ठसारम्, वप्रभूतेष्वपि नवप्रभूतेषु चिन्महःसु समुत्पन्नम्, अकृतकमपि कृत-कम्, प्रकृतिसिद्धमपि अप्रकृतिसिद्धम्, अतएव नित्यभूतमपि अ-नित्यभूतम्, सु-रसार्थ-बहुलमपि सुर-सार्थ-दुर्लभम्; विपल्लवैरपि विपल्लवस्याप्यपदैः, अप्रसवैरपि सुप्रसवैः, लीलायतनैरपि अलीला-यतनैः शाखिभिराकीर्णम्; मन्दारबहुलमपि**

---

पुष्प, चाहे जैसे भी हों, किन्तु, माला तो गूँथने की कुशलता से ही विचित्र हो सकती है। यदि वे पुष्प, सुगन्धित एवं परमसुन्दर हों, तब फिर उन पुष्पों से कुशलतापूर्वक गूँथी गई माला की उत्तमता के विषय में कहना ही क्या है ? भावार्थ—इसी प्रकार 'शब्द' चाहे जैसे हों, किन्तु, काव्य तो रचना की कुशलता से ही, सुशोभित होता है। फिर वे 'शब्द', यदि भगवद् भावमय लोकोत्तर गन्ध से युक्त हों, तो काव्य की उत्तमता के विषय में कहना ही क्या है ? अतः 'श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूः' की सर्वोत्कृष्ट लोकोत्तर विचित्र उत्तमता तो, इसीलिये बढ़ गई है कि, एक तो श्रीमद्भागवत के समस्त चरित्रों की शब्दावली ही, भगवद् भावमय सुगन्ध एवं रमणीयता से भरी हुई है, फिर दशम-स्कन्धसम्बन्धी श्रीकृष्ण की लीला से भरे हुए शब्दों की सुगन्धी एवं रमणीयता तो सर्वत्र प्रसिद्ध है, उसमें भी पूर्वार्धगत श्रीवृन्दावन की लीलाएँ तो सर्वचित्ताकर्षक हैं ॥१६॥

### दिव्य वृन्दावन का वर्णन

अब श्रीकृष्ण की लीलारूप महारत्नों का आकरस्वरूप श्रीवृन्दावन का सर्वप्रथम सपरिकर वर्णन करते हैं, यथा—'श्रीवृन्दावन'-नामवाला एक लोकोत्तर वन है (इस गद्य में वर्तमानकालिक 'अस्ति' क्रिया का प्रयोग, श्रीवृन्दावन की नित्यता का बोधक है)। यह वन, समस्त वैकुण्ठों का सार, अर्थात् श्रेष्ठ होकर भी, इसका बल, निश्चय ही कहीं भी कुण्ठित नहीं है, अर्थात् लोकोत्तर ऐश्वर्य से परिपूर्ण होनेपर भी, इसका माधुर्यरूप बल, किसी प्रकार भी 'कुण्ठित' (विनष्ट) नहीं होता। एवं यह वन, नवीन-नवीन प्रकाशमान तथा अधिकतर 'क्षेत्र' (खेत)स्वरूप चित्शक्ति के तेजसमूह के द्वारा, अच्छी प्रकार उत्पन्न हुआ है। वस्तुतस्तु, यह अनादिकाल से ही स्वतःसिद्ध है। यह वन, स्वतः अकृत्रिम होकर भी, अपने आश्रितों को सुखी करता रहता है। यह 'प्रकृतिसिद्ध', अर्थात् भगवान् की स्वरूपशक्तिद्वारा सिद्ध होकर भी, 'अप्रकृतिसिद्ध', अर्थात् मायाशक्तिद्वारा 'सिद्ध' (निर्मित) नहीं है। अतएव यह वन, 'नित्यभूत' नित्यस्वरूप होकर भी, 'अनित्यभूत' है, अर्थात् 'अ'-कार से विष्णु का ग्रहण है, अतः, यह 'विष्णु'-शब्दवाच्य श्रीकृष्ण से नित्ययुक्त रहता है, अथवा भगवान् के 'नित्यभूत'—नित्यप्राणी, नित्यपार्षद, नित्यपृथ्वी आदि पञ्चमहाभूत ही जिसमें रहते हैं, इसमें प्राकृतता का लेश नहीं है, एवं इस वन में, सुन्दर रसास्वादवाली फलादि वस्तुएँ बहुत हैं, अथवा शान्त, दास्य, सख्य, वात्सल्य, शृङ्गारादि सरस वस्तुओं से यह परिपूर्ण है; तथापि यह वन, 'सुर-सार्थ' (देवसमूह) के द्वारा भी परमदुर्लभ है।

एवं यह वृन्दावन, ऐसे वृक्षों से व्याप्त है कि, जिनके पत्र अनेक प्रकार के हैं, तो भी वे वृक्ष, विपत्ति के लेशमात्र के स्थान नहीं हैं, अर्थात् वे सर्व विपत्तिनिवारक हैं, एवं वे वृक्ष 'अप्रसव' (जन्मरहित), अर्थात् नित्यसिद्ध होकर भी 'सुप्रसव' (सुन्दर पत्र, पुष्प, फल) आदि से युक्त हैं, एवं वे वृक्ष 'लीलाऽऽयतन' (श्रीकृष्ण की लीलाओं के स्थान) होकर भी, 'अलीलाऽयतन' (**अलीनां भ्रमराणां इला वाचस्तासां अयतनं यत्नाभावः सौलभ्यं यत्र तैः**), अर्थात् भ्रमरों की वाणी की सुलभता से परिपूर्ण है। तात्पर्य—मुनिरूप भ्रमरगण, उन वृक्षोंपर सुमधुर गुञ्जार करते ही रहते हैं, एवं यह वृन्दावन 'मन्दारबहुल', अर्थात् अनेक प्रकार के कल्पवृक्षों से युक्त है, तथापि इसमें 'अमन्दारं' (**अमन्दानां उत्तमानामेव आरो गमनं यत्र तत्**

अमन्दारम्, बकुलैरपि नव-कुलैः, तमालैरपि नतमालैरुपशोभितम्; किं बहुना ?—भगवद्-वपुरिव उज्जृम्भमाण-मन्मथकरजलेखा-रक्तचन्दनधवलकुचप्रियाललतालीभृङ्गरूपं पुरुकरुणं च; मुनिमण्डलमिव शाण्डिल्य-लोमशादि-सहितम्, उपनत-वानप्रस्थगणं च, गायत्रीजपाकुलितं च; समरस्थलमिव अम्लानबाणकरवीरकुलाकुलितम्, चर्मिनिर्मितक्रीडं च पीलु-परिवृतं च; कुरु-पाण्डवायोधनमिव गाङ्गेयारुष्करार्जुन-शरपरिपूर्णं, शिखण्डिमण्डितं च; स्वमिव निरन्तरा-शोकातिमुक्तपुरुषप्रायम्; निरन्तरालविराजमानज्योतिश्चक्रमपि अविकर्तनम्, अनिशेशम्,

---

'ऋगतौ घञन्तः), अर्थात् उत्तम भाग्यवाले जनों का ही सञ्चार होता है, मन्दभाग्यवालों का सञ्चार नहीं। एवं यह वन, नवीन पत्र-पुष्प आदि से युक्त मौलसिरी के वृक्षों के द्वारा तथा विनम्र श्रेणीवाले तमाल के वृक्षों से सुशोभित है।

अधिक क्या कहें ? देखो, भगवान् श्रीकृष्ण का 'श्रीविग्रह' (शरीर), जिस प्रकार उत्पन्न हुए कामदेव के कारण, नखपंक्तियों के द्वारा रक्त-वर्णवाले, एवं चन्दन से 'धवल' (श्वेत) स्तन हैं जिनके, उन प्रियारूप लताओं में भृङ्गरूप है, उसी प्रकार यह वृन्दावन, 'उज्जृम्भमाण' (प्रकाशमान), 'मन्मथ' (कपित्थः कैथ का वृक्ष), 'करजलेखा' (करञ्ज वृक्ष की पंक्ति), लालचन्दन के वृक्ष एवं धव के वृक्ष, 'लकुच' (बड़हर के वृक्ष), 'प्रियाल' (पियाल के वृक्ष, जिसके फलों के बीज की गिरी को चिरौंजी कहते हैं), 'ताली' (तालवृक्ष), एवं 'भृङ्ग' (दालचीनी के वृक्ष) आदि वृक्षों के रूप, अर्थात् सौन्दर्य से विराजमान है, तथा बहुत-सी करुणा से युक्त एवं बहुत-से 'करुण'-नामक वृक्षों से परिपूर्ण है।

एवं यह वृन्दावन, मुनिजनों का समुदाय, जिस प्रकार शाण्डिल्य एवं लोमश आदि मुनियों से युक्त, तथा वानप्रस्थ आश्रमवाले जनों से युक्त, और गायत्रीमन्त्र के जप से व्याप्त रहता है, उसी प्रकार 'शाण्डिल्य' (बिल्ववृक्ष), 'लोमश' (जटामांसी) आदि वृक्षों से युक्त, एवं 'वानप्रस्थ' (महुआ) के वृक्षों से युक्त है, तथा 'गायत्री' (खदिर खैर का पेड़), 'जपा' (जवापुष्प) आदि वृक्षों से व्याप्त है।

एवं युद्धस्थल, जिस प्रकार चमकीले बाणों से युक्त हाथोंवाले वीरकुलद्वारा व्याप्त रहता है, ढाल धारण करनेवाले योद्धाओं की क्रीडा से युक्त रहता है और पीलुओं से, अर्थात् हाथियों से घिरा रहता है, उसी प्रकार यह वृन्दावन भी, 'अम्लान' (काँटेदार सेवतीगुलाब), 'बाण' (काली कटसरैया के वृक्ष), एवं 'करवीर' (कनेर पुष्प के वृक्ष) आदि वृक्षों से परिव्याप्त है, तथा 'चर्मी' वृक्षों (भोजपत्र के वृक्षों) की क्रीडा से युक्त है, और पीलु के वृक्षों से घिरा हुआ है।

एवं कौरव तथा पाण्डवों का युद्धस्थल, जिस प्रकार 'गांगेय' (गङ्गापुत्र भीष्म) को पीड़ा पहुँचाने-वाले अर्जुन के बाणों से परिपूर्ण था, एवं 'शिखण्डी' (द्रुपद राजा के पुत्र) के द्वारा विभूषित था, उसी प्रकार यह वृन्दावन भी, 'गांगेय' (नागकेसर का वृक्ष), 'अरुष्कर' (भल्लातकी या भिलावाँ वृक्ष), एवं 'अर्जुन'-वृक्ष तथा 'शर' (सरकण्डा) आदि वृक्षों से परिपूर्ण है, तथा 'शिखण्डी' (मयूर या गुञ्जा)समुदाय से विभूषित है। और यह वृन्दावन, जिस प्रकार निरन्तर शोकरहित मुक्तजनों का अतिक्रमण करनेवाले प्रायः प्रेमीभक्तों का ही निवासस्थान है, उसी प्रकार यह वृन्दावन 'अशोक', 'अतिमुक्त' (माधवी लता), 'पुरुष' (पुन्नाग) आदि वृक्षों से निरन्तर भरा पड़ा है।

एवं यह वृन्दावन, निरन्तर विराजमान 'ज्योतिश्चक्र' (सूर्य आदि ग्रहमण्डल) से युक्त होकर भी, प्राकृत सूर्य, चन्द्र, मङ्गल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनि, केतु, राहु एवं तारागणों से रहित है। इस अर्थ में

**अभौमम्, विबुधम्, अजीवम्, अकविगम्यम्, अमन्दम्, विकेतु, वितमः, निस्तारकम्; स्वतेजसा तु सुभास्वत् सुपीयूषकिरणं सुमङ्गलं सुबुधं सुजीवं सुकविगम्यं सुभानवं सुकेतु सुतमः**

---

**"न तत्र सूर्यो न च चन्द्रतारके, न तद्भासयते सूर्यः"** इत्यादि श्रुतियाँ प्रमाण हैं। वस्तुतस्तु **"चक्रेण रक्षिता मथुरा"** इस श्रुति के प्रमाण से, इस वृन्दावन में जो सुदर्शनचक्र है, उसकी ज्योति, निरन्तर प्रकाशमान है, उसी के प्रकाश से यह प्रकाशित है, अतः प्राकृत-सूर्य आदिकों के प्रकाश की इस दिव्य-वृन्दावन में आवश्यकता नहीं है। श्लेषपक्ष में—'निरन्तराल' आदि गद्य का यह अर्थ भी है कि, 'अविकर्तनं' **(न विद्यते कर्तनं कालादिभिर्नाशो यत्र तत्)**, अर्थात् कालादिद्वारा इस वृन्दावन का विनाश नहीं है। 'अनिशेशं' **(अनिशमेव ईशः श्रीकृष्णो यत्र तत्)**, अर्थात् इस वन में श्रीकृष्ण, निरन्तर विराजमान रहते हैं। 'अभौमं' **(न भूमिविकारः अप्राकृतत्वात्)**, अप्राकृत होने के कारण, यह भूमि का विकार नहीं है। 'विबुधं' **(विशिष्टा बुधा विज्ञा यत्र तत्)**, इसमें विशिष्ट विज्ञजन ही निवास करते हैं। 'अजीवं' **(अविद्यावृतपुरुष-रहितम्)**, यह अविद्या से युक्त पुरुषों से रहित है। 'अकविगम्यं' **(न कवेः पण्डितस्यापि गम्यं दुर्ज्ञेयत्वात्)**, यह दुर्ज्ञेय होने के कारण, पण्डितजनों का भी अगम्य दुष्प्रवेश्य है। 'अमन्दं', अर्थात् यह सर्वोत्तम है। 'विकेतु', अर्थात् यह उत्पातादि चिह्नों से रहित है। 'वितमः', अर्थात् यह तमोगुण से रहित है। 'निस्तारकं', अर्थात् यह वृन्दावन सबका निस्तारक है।

यदि कोई कहे कि, दूसरे देश की तरह, दिव्यवृन्दावन में भी, सूर्य आदि ग्रह प्रतीत होते ही हैं। इसके उत्तर में कवि कहते हैं कि, यह श्रीवृन्दावन, अपने निजी तेज से तो सुन्दर सूर्य, सुन्दर चन्द्रमा, सुन्दर मङ्गल, सुन्दर बुध, सुन्दर बृहस्पति, सुन्दर शुक्र, सुन्दर शनि, सुन्दर केतु, सुन्दर राहु एवं सुन्दर ताराओं से युक्त है। तात्पर्य—अपनी चित्शक्ति के प्रकाशविशेष होने के कारण, वे अप्राकृत-सूर्य आदि भी, प्राकृत जैसे ही दिखाई देते हैं। श्रीकृष्ण की नरलीला की तरह, धाम के वे सूर्य आदि भी, प्राकृत जैसे ही दीखते हैं; वस्तुतः, प्राकृत नहीं हैं। 'श्रीलघुभागवतामृत' ग्रन्थ में श्रीरूपगोस्वामी ने कहा भी है कि, **"प्राकृतेभ्यो ग्रहेभ्योऽन्ये सूर्यचन्द्रादयो ग्रहाः। लीलास्थैरनुभूयन्ते तथापि प्राकृता इव"**। श्लेषपक्ष में 'सुभास्वत्' आदि शब्दों का अर्थ इस प्रकार है—यह वृन्दावन, 'सुभास्वत्', अर्थात् सुन्दर छवि से युक्त है; 'सुपीयूषकिरणं', अर्थात् सुन्दर अमृतमयी किरणों से युक्त है; 'सुमङ्गलं', अर्थात् यह सभी के लिये मङ्गलमय है; 'सुबुधं', अर्थात् सुन्दर एवं सारासार-विवेकीपण्डित ही यहाँ रहते हैं; 'सुजीवं', अर्थात् यह उत्कृष्टजीवों का ही स्थान है; 'सुकविगम्यं', अर्थात् यह भगवद्रसरसिक कवि के द्वारा ही समझने योग्य है; 'सुभानवं' **(शोभनाभिर्भाभिः कान्तिभिर्नवम्)**, अर्थात् यह सुन्दर कान्तियों के द्वारा सदा नवीन ही है, 'सुकेतु' **(शोभनपताकम्)**, यह सुन्दर पताकाओं से युक्त है, 'सुतमः' **(शोभनं सुखदायि तमोऽन्धकारो यत्र तत् व्रजाङ्गनानां कृष्णाभिसारसाहाय्यकारित्वात्)**, अर्थात् व्रजाङ्गनाओं के लिये श्रीकृष्ण के प्रति अभिसार का सहायक होने के कारण, यह वृन्दावन, उनके लिये सुखप्रद अन्धकार से युक्त है, 'सुतारकं' **(शोभनं तारकं मोक्षदायकशक्तिविशेषो यत्र तत्)**, अर्थात् यह वृन्दावन, सुन्दर भक्तिमय मोक्षदायक शक्तिविशेष से युक्त है।

एवं यह वृन्दावन, भूमि का तिलकस्वरूप होकर भी, भूमि का कोई प्राकृत-स्थानविशेष नहीं है, एवं यह सदा 'सक्षण', अर्थात् नित्य नये उत्सवों से युक्त होकर भी, 'क्षणरहितं', अर्थात् विकार के हेतु, काल के क्षणों से रहित है, और यह श्रीवृन्दावन, सर्वव्यापक होकर भी, 'नव्यापकं' **(नव्यस्य स्तव्यस्य वस्तुनः प्रेम्णः श्रीकृष्णस्य वा आपकं प्रापकमित्यर्थः)**, अर्थात् सर्वजन प्रशंसनीय 'प्रेम'-नामक पदार्थ को अथवा श्रीकृष्ण को देनेवाला है। तथा यह वन, किन्हीं अनिर्वचनीय भगवत्सम्बन्धी समस्त गुणों का संरक्षक है। तात्पर्य—श्रीवृन्दावनधाम नित्य है। यहाँ के सूर्य, चन्द्र आदि ग्रह, प्राकृत की तरह प्रतीत

**सुतारकम्; भूविशेषकमपि न भूविशेषकम्, सदा सक्षणमपि क्षणरहितम्, व्यापकमपि नव्यापकं किञ्चन निखिलगुणवृन्दावनं वृन्दावनं नाम वनम् ॥१७॥**

**यत्र हि—क्वचिन्मरकतस्थली कनकगुल्मवीरुद्द्रुमाः**
**क्वचित् कनकवीथिका मरकतस्य वल्लयादयः ।**
**क्वचित् कमलरागभूः स्फटिक-गुल्मवीरुद्द्रुमाः**
**क्वचित् स्फटिकवाटिकाः कमलरागवल्लयादयः ॥१८॥**

**किञ्च, क्वचिन्मरकतद्रुमाः कनकवल्लिभिर्वेल्लिताः**
**क्वचित् कनकपादपा मरकतस्य वल्लीजुषः ।**
**क्वचित् स्फटिकभूरुहाः कमलरागवल्लीभृतो**
**द्रुमाः कमलरागजाः स्फटिकवल्लिभाजः क्वचित् ॥१९॥**

**यत्र च— न सोऽस्ति मणिभूरुहो विविधरत्नशाखो न यः**
**सुचित्रमणिपल्लवा न खलु या न शाखाश्च ताः ।**

---

होकर भी, प्राकृत नहीं है। क्योंकि, वे सूर्य आदि ग्रह, वृन्दावन के स्वकीय तेजद्वारा उत्तमरूप से दीप्तिशाली, एवं चित्‌शक्ति के प्रकाशविशेष होने के नाते अप्राकृत हैं। देखो, भगवान् श्रीकृष्ण की नरलीला, प्राकृत की तरह प्रतीयमान होकर भी, जिस प्रकार अप्राकृत एवं चिन्मय है, उसी प्रकार उनके परिकरगण एवं उनकी लीलाएँ भी, अप्राकृत तथा चिन्मयस्वरूप हैं। अतः यह वृन्दावन, पृथ्वी का तिलकस्वरूप होकर भी, प्राकृत-भूखण्डविशेष नहीं है। क्योंकि, महावैकुण्ठनाथ आदिकों के अंशीस्वरूप होकर भी, श्रीकृष्ण, जिस प्रकार प्राकृत-मनुष्य की तरह लीला करते रहते हैं; उसी प्रकार उनका धाम श्रीवृन्दावन, महावैकुण्ठ आदि धामों का अंशीस्वरूप होकर भी, भूविशेष की-सी लीलाओं से युक्त है। फलतः भगवान् श्रीकृष्ण, आकार से मनुष्य की तरह प्रतीत होकर भी, जैसे प्राकृत-मनुष्य नहीं कहे जा सकते, उसी प्रकार यह वृन्दावन, प्राकृत-भूविशेष की तरह परिलक्षित होकर भी, प्राकृत-भूविशेष नहीं कहा जा सकता ॥१७॥

वर्णों की विचित्रता के कारण, वृन्दावन के सौन्दर्य की विचित्रता का वर्णन करते हुए, कवि कहते हैं कि, जिस वृन्दावन में किसी-किसी स्थानपर, मरकतमणि से बनी हुई 'स्थली' (अकृत्रिम-स्वाभाविक भूमी) हैं, उन भूमियों में सुवर्णमय 'गुल्म' (झाड़ियाँ), लता एवं वृक्ष हैं, कहीं-कहीं सुवर्णमय मार्गों की भूमि है, अथवा किसी-किसी वनभूमि में केवल सुवर्ण की पंक्ति ही है; किन्तु, मृत्तिका का पुञ्ज नहीं है। उस भूमि में मरकतमणि के बने हुए वृक्ष, लता, झाड़ी आदि हैं। किसी-किसी स्थानपर पद्मरागमणि की भूमि है, तो वहाँपर स्फटिकमणि के गुल्म, लता, वृक्ष आदि हैं; कहीं-कहीं स्फटिकमणि की वाटिका हैं, तो वहाँपर पद्मरागमणि की लता, गुल्म, वृक्ष आदि हैं ॥१८॥

किंच किसी-किसी स्थानपर, मरकतमणि के वृक्ष, सुवर्णमयी लताओं से घिरे हुए हैं, एवं कहीं-कहीं सुवर्णमय वृक्ष, मरकतमणिमयी लताओं से सेवित हैं, एवं कहीं-कहीं स्फटिकमणि के वृक्ष, पद्मराग-मणिमयी लताओं को धारण किये हुए हैं, तथा कहीं-कहीं पद्मरागमणि के वृक्ष, स्फटिमणिमयी लताओं से सेवित हैं ॥१९॥

एक वृक्ष में भी, अनेक प्रकार की विचित्रता का वर्णन, यथा—इस वृन्दावन में वह मणिमय वृक्ष, एक भी नहीं है कि, जिसकी शाखाएँ अनेक प्रकार के रत्नों की न हों, एवं शाखाएँ भी, ऐसी कोई

न तेऽपि मणिपल्लवा विविधरत्नपुष्पा न ये
न पुष्पनिकरोऽप्यसौ विविधगन्धबन्धुर्न यः ॥२०॥

यत्र च— विहारमणिपर्वतप्रकरतः पतद्भिर्मणि-
द्रवैरिव सुनिर्झरैः स्वयमितस्ततः पूरिता ।
स्थलस्थलरुहां मणीतरमणीभिराकल्पिता
तथा मणिपतत्रिभिर्विलसितालवालावली ॥२१॥

**वृक्षवैशिष्ट्यवर्णनम्**

**येऽमी तरवः परमेष्ठिन इव स्वयम्भुवः, धूर्जटय इव सुजटाः, तरणय इव सुच्छायाः, सनकादय इव सदावालाः, चन्द्रा इव समाह्लादिपादाः, धनुर्भृत इव सुवलितकाण्डाः, विलासिन इव सुवल्कलाः, सुरसैनिका इव सदाच्छविशाखाः, काण्डा इव योधा इव सुपत्राः,**

---

भी नहीं हैं कि, जिनके पत्र, विचित्रमणिमय न हों; एवं वे मणिमय पत्र भी, ऐसे नहीं हैं कि, जिनमें अनेक प्रकार के रत्नमय पुष्प न हों, तथा वह पुष्पों का समुदाय, ऐसा एक भी नहीं है कि, जिसमें अनेक प्रकार की सुगन्धि न आती हो ॥२०॥

अपिच वृन्दावनस्थित वृक्षों की जो 'आलवालश्रेणी' (थाँवलाओं की पंक्ति) है, वह विहारसम्बन्धी मणिमय पर्वतों के समूह से, गिरनेवाले झरनों के द्वारा, मानो द्रवीभूत मणिओं के जल से, इधर-उधर स्वयं परिपूर्ण होती रहती है; तथा वह आलवालश्रेणी, स्थल में उत्पन्न हुए वृक्षों की मणियों से दूसरी प्रकार की मणियों से बनी हुई है, और मणिमय पक्षियों के द्वारा सुशोभित है ॥२१॥

**वृक्षों की विशेषता का वर्णन**

एवं वृन्दावन के जो वृक्ष हैं, वे सब, अनेक ब्रह्माण्डों के अधिपति, ब्रह्माओं की तरह, स्वयं ही उत्पन्न हुए हैं; शङ्करों की तरह जटाओंवाले हैं, अर्थात् पुष्ट जड़ोंवाले हैं; सूर्यसमूह की तरह 'सुच्छाया' (सुन्दरकान्ति)वाले हैं, वृक्षपक्ष में–धूप से रहित शीतल छायावाले हैं; सनकादिकों की तरह, सदा बालक हैं। वृक्षपक्षे—वे वृक्ष, 'सदावाला', अर्थात् श्रेष्ठ 'आलवालों' (थाँवलाओं) से युक्त हैं; चन्द्रमा, जिस प्रकार सदैव आनन्दप्रद किरणों से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वे वृक्ष, सदा आनन्दप्रद मूलवाले हैं; धनुर्धारीजन, जिस प्रकार अनेक बाणों से सजे रहते हैं, उसी प्रकार वे वृक्ष भी, सुन्दर स्कन्धोंवाले हैं; एवं विलासीजन, जिस प्रकार 'सुवल्कलाः', अर्थात् चौंसठ प्रकार की सुन्दर कलाओं से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वे वृक्ष भी, सुन्दर 'वल्कल' (छाल) से युक्त हैं; एवं देवताओं के सैनिक, जिस प्रकार 'सदाच्छविशाखाः' **(सदा अच्छो निर्मलो विशाखः कार्तिकेयो यत्र)**, अर्थात् सदानिर्मल स्वामी कार्तिकेय (गुह) से युक्त रहते हैं, उसी प्रकार वे वृक्ष भी, 'सदाच्छविशाखाः' **(सदा छविः कान्तिर्यासु तथा भूता शाखा येषां ते)**, अर्थात् सदा कान्तिवाली शाखाओं से युक्त रहते हैं।

एवं 'काण्ड' (बाण), जिस प्रकार 'सुपत्र' सुन्दर पक्षवाले होते हैं; एवं योद्धाजन, जिस प्रकार 'सुपत्र', अर्थात् सुन्दर-सुन्दर वाहनोंवाले होते हैं, उसी प्रकार वे वृक्ष, सुन्दर पत्रोंवाले हैं; एवं स्वर्गगण, जिस प्रकार 'विलसत्सुमनसः' **(विलसन्तः सुमनसो देवा यत्र)**, अर्थात् विलास करनेवाले देवगणों से युक्त हैं, तथा 'वर्षा'-नामक ऋतुएँ, जिस प्रकार 'विलसत्सुमनसः' **(विलसन्त्यः सुमनसो मालत्यो यत्र)**, अर्थात् खिले हुए मालती के पुष्पों से युक्त होती हैं, उसी प्रकार वे वृक्ष, 'विलसत्सुमनसः' **(विलसन्ति सुमनांसि पुष्पाणि येषु ते)**, अर्थात् खिले हुए पुष्पों से युक्त हैं।

स्वर्गा इव वर्षा इव विलसत्सुमनसः, कर्मयोगा इव शरा इव अव्यभिचारिफला अबीजसमुत्पन्ना अनारोपितश्रेणीबन्धा अपरिपालितवर्धिता अनभिषिक्तस्निग्धा असमयनियमपुष्पफलाः, चित्रलेखा इव सुकवि-व्याहारा इव अन्यूनानतिरिक्ताः सर्व एव समकालमेवाङ्कुरित-पल्लवित-मुकुलित-कुसुमित-फलित-पच्यमान-पक्वफलास्तदवस्था एव सर्वदा जरीजृम्भन्ते ॥२२॥

किञ्च, येषां बिम्बितपल्लवैरुभयतो विस्तारभाजामिव
प्रस्फार-स्फटिकालवालवलये स्फायन्मयूखाङ्कुरे ।
स्नातुं निःसलिलेऽपि पूर्णसलिल-भ्रान्त्या भृशं पक्षिण-
श्चञ्चूभिः परितो विकीर्य गरुतो धुन्वन्ति मज्जन्ति च ॥२३॥

क्वचन— आवाले ज्वलदिन्द्रनीलघटिते तद्रोचिषामूर्मिभिः
कालिन्दी-पयसेव वातचपलेनापूरिते सर्वतः ।

---

समस्त कर्मयोग, जिस प्रकार अदृष्ट फल के दाता होते हैं, एवं 'शर' (बाण), 'शर' (सरकण्डे के वृक्ष), जिस प्रकार सार्थक अग्रभागवाले होते हैं, उसी प्रकार वृन्दावन के वे समस्त वृक्ष भी, सार्थक फलोंवाले हैं। एवं कर्मयोग अनादि होने के कारण, जिस प्रकार बिना बीज के ही उत्पन्न हैं, एवं सरकण्डों के वृक्ष तथा उनसे उत्पन्न बाण, जिस प्रकार बिना बीज के ही उत्पन्न होते हैं, उसी प्रकार वे वृक्ष भी, नित्यसिद्ध होने के कारण, बिना बीज के ही उत्पन्न हुए हैं। धारावाहिकरूप से अनादि होने के कारण, कर्म, जिस प्रकार श्रेणीबद्ध हैं, एवं शरकण्डाओं के वृक्ष भी, जिस प्रकार स्वत: श्रेणीबद्ध होते हैं, उसी प्रकार वे वृक्ष भी, भगवदिच्छा से बिना लगाये ही, स्वत: श्रेणीबद्ध हैं; एवं कर्म तथा सरकण्डों के वृक्ष, जिस प्रकार बिना पालन किये ही बढ़ते हैं, बिना सींचे ही सरस रहते हैं, तथा हर समय ही पुष्प-फल देते रहते हैं, उसी प्रकार वृन्दावन के वृक्ष, बिना पालन किये ही बढ़ते रहते हैं, बिना सींचे ही स्निग्ध बने रहते हैं, तथा समय के नियम में निबद्ध न होकर, प्रत्येक ऋतु के पुष्प-फल प्रत्येक ऋतु में देते रहते हैं।

और देखो, चित्रों की पंक्तियाँ एवं सुकवियों की उक्तियाँ, जिस प्रकार न्यूनातिरेक दोष से रहित होती हैं, उसी प्रकार वे वृक्ष भी, न्यूनता और अधिकता के दोषों से रहित हैं; तथा सभी वृक्ष एक समय में ही अंकुरित, पल्लवित, मुकुलित, कुसुमित, फलित, एवं पकनेवाले तथा पके हुए फलोंवाले भी, सदा-सर्वदा उसी निर्विकार अवस्था से अत्यन्त शोभा पाते रहते हैं ॥२२॥

किंच जो वृक्ष, 'आलवाल' (थाँवले) में प्रतिबिम्बित होने के कारण, ऊपर एवं नीचे दोनों ही ओर विस्तृत से हैं, उन वृक्षों के आलवाल, स्फटिकमणियों के द्वारा बने हुए एवं विशाल (बड़े-बड़े) हैं, तथा बढ़ती हुई स्फटिकमणियों की किरणों के अंकुरों से युक्त हैं। वे आलवाल, यद्यपि जल से रहित ही हैं, तो भी, परिपूर्ण जल की भ्रान्ति से पक्षीगण, उनमें स्नान करने के लिये, अपनी चंचुओं के द्वारा, अपनी पंखों को चारों ओर फैलाकर कँपाते रहते हैं, तथा डुबकी लगाते रहते हैं ॥२३॥

और देखो, किसी स्थानपर उन वृक्षों के आलवाल, देदीप्यमान इन्द्रनीलमणि से बने हुए हैं, एवं उन इन्द्रनीलमणियों की कान्तिरूप तरङ्गों के द्वारा, मानो वे आलवाल, वायु के द्वारा चंचल श्रीयमुनाजी के नीले जल से ही चारों ओर भरे हुए हैं। उन आलवालों में प्रतिबिम्बित कुछ वृक्ष,

लक्ष्यन्ते तरवस्त एव कतिचिद्रोमाञ्चिताः कोरकै-
र्ध्यानावस्थित-कृष्णकान्तिपटलाश्लेषप्रवृत्ता इव ॥२४॥

अन्ये च— केऽप्यालवालकुरुविन्दमयूखवृन्दै-,र्लाक्षारसैर्निरवधीव कृताभिषेकाः ।
अन्तर्न मान्तमिव सन्ततमेधमानं, कृष्णानुरागरसमेव समुद्वमन्ति ॥२५॥

सर्व एव भगवदवतारा इव चिदात्मकतया विविधशक्तिमत्त्वेन चालौकिका एव लोके लौकिका इव दृश्यन्ते ॥२६॥

### लतावैशिष्ट्यवर्णनम्

यत्र च—विलासिन्य इव ललितपत्राङ्कुराः, स्वाधीनभर्तृका इव प्रियेण तरुणाभिरामेण सदोपगूढाः, अनुरागिण्य इव समुत्कलिकाः, नाकसंसद इव विलसत्सुपर्वाणः, पुष्पवत्योऽपि नीरजस्काः, वक्रा अपि न वक्राः, चञ्चला अपि नाचिररोचिषः, सततभ्रमरा अपि अभ्रमराः, मरुदान्दोलिता अपि न मरुत्स्पृष्टाः, सर्वा एव सर्वकामप्रदा वीरुधः ॥२७॥

---

कलिकाओं के द्वारा रोमाञ्चित-से प्रतीत होते हैं, तथा ध्यान के द्वारा स्थिर की हुई श्रीकृष्ण की कान्ति को प्रेमपूर्वक, मानो आलिङ्गन करने में ही प्रवृत्त हो रहे हैं ॥२४॥

कुछ दूसरे वृक्ष तो, आलवाल में लगे हुए मणि-माणिकों की किरणश्रेणी के द्वारा, मानो 'लाक्षा' (लाख) के रसों के द्वारा निरन्तर अभिषिक्त से प्रतीत होते हैं ['उत्प्रेक्षा'-अलङ्कार के द्वारा पुष्ट किये हुए अर्थ को, कवि, 'अपह्नुति'-अलङ्कार के द्वारा पुनः दूसरी तरह से कहते हैं]। देखो, लाक्षारस से अभिषिक्त हुए वे वृक्ष, ऐसे प्रतीत होते हैं कि, निरन्तर बढ़नेवाले, अतएव अपने भीतर न समानेवाले, श्रीकृष्ण के अनुरागरूप रस को भली प्रकार उगल ही रहे हैं ॥२५॥

और देखो, भगवान् के समस्त अवतार, सच्चिदानन्दमय होने के कारण, तथा विविध शक्तियों से युक्त होने के कारण, अलौकिक होनेपर भी, लोक में लौकिकजनों की तरह साधारण दिखाई देते हैं; ठीक उसी प्रकार वृन्दावन के समस्त वृक्ष, चिन्मय एवं अनेक शक्तियों से युक्त होने के कारण, अलौकिक ही हैं; तथापि, लौकिकदृष्टि-परिपूर्ण लोक में, लौकिक की भाँति दिखाई देते हैं ॥२६॥

### लताओं की विशेषता का वर्णन

वृन्दावन की लताएँ, विलासिनी स्त्रियाँ, जिस प्रकार चन्दनचर्चित सुन्दर देहवाली होती हैं, उसी प्रकार मनोहर पत्र तथा अंकुरों से युक्त हैं; एवं स्वाधीनभर्तृका स्त्रियाँ, जिस प्रकार तरुण एवं मनोहर प्रियतम के द्वारा, सदा आलिङ्गन प्राप्त करती रहती हैं, उसी प्रकार ये लताएँ, प्रियतमरूप मनोहरवृक्ष के द्वारा सदैव आलिङ्गित हैं; तथा अनुरागिणी स्त्रियाँ, जिस प्रकार बढ़ी-चढ़ी उत्कण्ठा से युक्त होती हैं, उसी प्रकार वे लताएँ, सुन्दर कलिकाओं से युक्त हैं। स्वर्ग की सभाएँ, जिस प्रकार विलासी-देवताओं से युक्त होती हैं, उसी प्रकार वे लताएँ, श्रीकृष्ण के मनोहर उत्सवों से तथा अपनी सुन्दर गाँठों से सुशोभित हैं।

और देखो, 'पुष्पवती' (रजस्वला) स्त्रियाँ तो रजोधर्म से युक्त होती हैं, परन्तु ये लताएँ तो 'पुष्पवती' (पुष्पोंवाली) होकर भी, 'नीरजस्काः' (निर्मल) हैं; तथा 'वक्र' (टेढ़ी) होकर भी, 'वक्र' (क्रूर) नहीं हैं; क्योंकि, ये तो अपने पत्र, पुष्प, फल आदि से सभी का प्रिय करती रहती हैं; एवं चञ्चल होकर भी, बिजलियों की तरह, चञ्चल कान्तिवाली नहीं हैं; अपितु, स्थिर कान्तिवाली हैं, एवं भ्रमरों के द्वारा

उपवनवैशिष्ट्यवर्णनम्

**यत्र च मणिमयालवालोपरि-कृतोपधानतयेव सुखसुप्तेनेव विभुग्नवृन्तेन फल-निकुरम्बेण परितः कृतमूलमण्डनैरिव नारिकेलपोतैरभितोऽभिरमणीयानि, तनुमध्यमा-मध्यमानामिव करग्राह्याणां फलनिकराणां भरेणाधोमुखैरभितो विलम्बमानैर्वृन्दैः परितः कृतकण्ठमण्डनैरिव पूगतरुभिरितस्ततः कमनीयानि, परिपाकेऽपि नाऽरं गलता नारङ्गलता-फल-निकुरम्बेण सतत-समुदितामित-मङ्गल-परम्परापरं परागतान्यग्रहमिव नभस्तलं विदधा-नानि, सुपल्लवलीलताऽनटनेन लवलीलता-नटनेन नयनरञ्जनानि, केशरि-नखरशिखरविदार-विकसन्मौक्तिक-निकरेण रुधिरारुणेन करिकलभ-कुम्भनिवहेन कृतोपमैः परिपाक-विलोहितै-र्विदीर्यमाणतया व्यक्त-बीजराजिभिस्तत्कालापतित-शुकचरणाघात-समधिकावनतैः फलनिकरैः**

---

निरन्तर युक्त होकर भी, दूसरों को भ्रम नहीं देती हैं; वायु के द्वारा सञ्चालित होकर भी, अनधिकारी देवताओं के द्वारा छूईतक नहीं हैं; तथा वे सभी लताएँ, समस्त कामनाओं को देनेवाली हैं ।।२७।।

**उपवनों की विशेषताओं का वर्णन**

वृन्दावन में कुछ उपवन हैं । वे सब, चारों ओर लगे हुए नारियल के छोटे-छोटे वृक्षों से परम-रमणीय हैं । नारियल के पौधे भी, मणिमय आलवाल के ऊपर तकिया लगाये हुए की तरह, सुखपूर्वक सोनेवाले की तरह, टूटे हुए डंठलवाले फलों के समूह के द्वारा मूलभाग में विभूषित से हैं ।

एवं वे उपवन, सुपारी के वृक्षों के द्वारा चारों ओर रमणीय हैं । वे सुपारी के वृक्ष भी, फल-समूह के भार से नीचे मुखवाले, चारों ओर लटकनेवाले, एवं चारों ओर से कण्ठ की शोभा बढ़ानेवाले फलवृन्द से सुशोभित हैं । वे फलसमूह भी, कृशोदरी-रमणी के मध्यभाग की तरह, नीचे से ही हाथों के द्वारा ग्रहण करने योग्य हैं ।

एवं वे उपवन, अच्छी तरह से पकजानेपर भी, शीघ्रतापूर्वक नहीं गिरनेवाले नारङ्गी की लता के फलसमूह के द्वारा, आकाशस्थल को निरन्तर उदय होनेवाले अपरिमित मङ्गलग्रहों की परम्परा से, मानो दूसरे ग्रहों से रहित ही बना रहे हैं । तात्पर्य—मङ्गलग्रह, लालरङ्ग का होता है, एवं नारंगी के फल भी, लालरङ्ग के होते हैं; अतः मङ्गल की, नारङ्गी के फलों के साथ समानता है; अतः नारङ्गी के फलों की अधिकता के कारण, उपवन के ऊपर का आकाश, केवल अनेक 'मङ्गल'-नामक ग्रहों से ही युक्त दिखाई देता है, मानो दूसरे ग्रह तो वहाँपर हैं ही नहीं ।

एवं वे उपवन, लवलीलता के नृत्य के द्वारा नयनरञ्जनकारी हैं । वह नृत्य भी, सुन्दर पल्लवों की लीला से युक्त एवं स्थिर है ।

एवं वे उपवन, अनार की लताओं के बन के द्वारा आश्चर्यजनक हैं । वह वन भी, समस्त दिगंगनाओं के केशवेश में, अर्थात् माँग में, सिन्दूरपूरकी-सी प्रतीति करानेवाले पुष्पसमूहों में भ्रमरों की तन्द्रा की रक्षा करनेवाला है, तथा फलसमूहों के द्वारा अत्यन्त सुन्दर है, वे अनार के फलसमूह भी, अच्छी तरह पक जाने से लालवर्ण के हैं, तथा स्वतः फट जाने से उनके बीजों की श्रेणी स्पष्ट दिखाई देती हैं; अतएव उनके ऊपर तत्काल धावा बोलनेवाले शुकपक्षियों के चरणों के आघात से, वे अधिक झुके हुए हैं; अतएव उन अनार के फलों की उपमा, सिंह के नखों के अग्रभाग से विदारित होने से, मोतियों का समूह प्रगट करनेवाले एवं रुधिर-से रक्तवर्णवाले, हाथी के बच्चों के मस्तकसमूह के साथ ठीक बैठती है ।

सुललितेन निखिलदिग्वधूसीमन्त-सिन्दूरपूरमनुभावयत्सु कुसुमसमूहेषु सदालिमीलताऽवनेन दालिमी-लतावनेन चमत्कारकारीणि, षडूर्मि-खर्जू-रहितानि खर्जूर-हितानि, निःसारितौकोमलेन कोमलेन मृद्वीका-मधुरेण मृद्वी-कामधुरेणावान्तर-काननेन मनोहारीणि, अभितः फलिनीभिः फलिनीभिश्च परमरमणीयानि, सकामजन-मनांसीव सफलकर्मरङ्गाणि, स्वरङ्गनानीव ललितरम्भाणि, सङ्गीतानीव विविधरमणीय-तालानि,कर्मकाण्डानीव निरवधि-सुपाक-कण्टकिफलानि, रूपकोपरूपकाणीव सफलशैलूषाणि, मेरुमन्दरशृङ्ग-विशेष-तेजांसीव जम्बू-जनितश्यामलिमानि, नारायणतपांसीव बदरिकावनाधिकरणानि कानिचिदुपवनानि ॥२८॥

यस्य च कालातीतस्यापि षड्भिरेव ऋतुभिर्भगवल्लीलौपयिकतयाऽप्राकृतैरपि प्राकृतैरिव भासमानैः कृतविभागाः; षड्विभागाः, यथा—वर्षाहर्षः, शरदामोदः, हेमन्तसन्तोषः, शिशिरसुखाकरः, वसन्तकान्तः, निदाघसुभगश्चेति ॥२९॥

---

एवं वे उपवन, 'शोक, मोह, जरा, मृत्यु, भूख, प्यास'-नामक छः ऊर्मीरूप खाज के रोग से रहित हैं, तथा खजूर के वृक्षों के द्वारा सबके हितकारक हैं।

एवं वे उपवन, अवान्तर वन के द्वारा मनोहर हैं। वह अवान्तर वन भी, तृण-पत्र आदि स्थानीय मल से रहित है, कोमल है। 'मृद्वीका' (द्राक्षा), अर्थात् दाख के फलोंद्वारा मधुर है, तथा कोमलाङ्गी अङ्गनाओं की अभिलाषा का पूरक है।

एवं वे उपवन, चारों ओर 'फलिनी',अर्थात् फलवती; 'फलिनी', अर्थात् 'प्रियंगु'-नामक लताओं के द्वारा परमरमणीय हैं।

एवं वे उपवन, सकामीजनों के मन, स्वर्गादि साधक सफल कर्मों में ही जिस प्रकार रंगे रहते हैं, उसी प्रकार 'सफल' (फलयुक्त), 'कर्मरङ्ग' (कामरङ्ग)-नामक वृक्षों से युक्त हैं; एवं स्वर्ग के आँगन, जिस प्रकार मनोहर 'रंभा'-नामक अप्सरा से युक्त हैं, उसी प्रकार मनोहर केलाओं के वृक्षों से युक्त हैं; एवं 'सङ्गीत', जिस प्रकार अनेक रमणीय तालों से युक्त होते हैं, उसी प्रकार अनेक प्रकार के मनोहर ताल के वृक्षों से युक्त हैं; एवं 'कर्मकाण्ड', जिस प्रकार कर्मफल के पक जानेपर स्वर्ग से गिरने की आशंकारूप कण्टकमय फलों से निरन्तर युक्त हैं, उसी प्रकार वे उपवन भी, निरन्तर पके हुए 'कण्टकिफलों' (पनस, कटहल) से युक्त हैं; एवं 'रूपक' (नाटक), 'उपरूपक' (नाटिका) आदि, जिस प्रकार 'सफल' (सार्थक), 'शैलूष' (नट) आदि से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वे उपवन, 'सफल' (फलों से युक्त), 'शैलूष', अर्थात् बिल्व के वृक्षों से युक्त हैं; एवं सुमेरुपर्वत के निकटवर्ती 'मेरुमन्दर'-नामक पर्वत के शृङ्गविशेष के तेज, जम्बूद्वीप के व्यापक 'महाजम्बू' (जामुन) के वृक्ष के द्वारा, जिस प्रकार श्यामवर्ण के हैं, उसी प्रकार वे उपवन भी, जामुन के वृक्षों के द्वारा, श्यामलवर्ण से युक्त हैं; तथा नारायण भगवान् के तप, जिस प्रकार बदरिकाश्रम के आधार से युक्त हैं, उसी प्रकार वे उपवन, बदरिकावन के, अर्थात् बेरियों के वन के आधारस्वरूप हैं ॥२८॥

यद्यपि यह वृन्दावन, 'कालातीत' (काल के प्रभाव से रहित) है, तथापि छः ऋतुओं के द्वारा बनाये हुए इसके छः विभाग हैं। वे छः हों ऋतु, भगवान् की लीला के उपयोगी होने के कारण, अप्राकृत होकर भी, प्राकृतों की तरह प्रतीत होते हैं। उन छः विभागों के नाम इस प्रकार हैं, यथा—१. 'वर्षाहर्ष'

**वर्षावर्णनम्**

**तेषु च भगवद्भक्तियोग इव सतत-घनरसदः, ब्रह्मानन्दसाक्षात्कार इव सदानन्दद-चिररोचिः, पार्वतीविग्रह इव सदासमुत्कण्ठित-नीलकण्ठः, न्यायग्रन्थ इव सदात्यूहकोलाहलः, गरुत्मानिव सदा सारङ्गरुतं बिभ्राणः, दिनकर इव विकाशित-ककुभावलिः, लीलौपयिकतया लघु लघु निपतदम्बुकणनिकरनिरन्तरोत्पद्यमान-नवमृदुल-तृणाङ्कुरान्मरकतमणिशिलाकिर-णाङ्कुर-निकुरम्ब सम्भालनया परितः परिहाय मरकतमणिभूमिष्वेव तत्किरण-कन्दलीर्वाष्प-**

---

(वर्षा में हर्षप्रद), २. 'शरदामोद' (शरद्ऋतु में आनन्दप्रद), ३. 'हेमन्तसन्तोष' (हेमन्तऋतु में सन्तोषप्रद), ४. 'शिशिरसुखाकर' (शिशिरऋतु में सुखप्रद), ५. 'वसन्तकान्त' (वसन्तऋतु में मनोहर), ६. 'निदाघसुभग' (ग्रीष्मकाल में सुन्दर) ।।२९।।

**वर्षाऋतु वर्णन**

पूर्वोक्त छः प्रकार के विभागों में, 'वर्षाहर्ष'-नामक जो विभाग है, वह, भगवद् भक्तियोग, जिस प्रकार 'सततघनरसदः' (**सततं निरन्तरं घनं निविडं रसं श्रीकृष्णानुरागलक्षणं ददातीति सः**), अर्थात् श्रीकृष्ण के गाढ़े अनुरागरूप रस को देता है, उसी प्रकार 'सततघनरसदः' (**सततं निरन्तरं घनरसं जलं ददातीति सः। मेघपुष्पं घनरसमित्यमरः**), अर्थात् निरन्तर जल को देनेवाला है। एवं ब्रह्मानन्द का साक्षात्कार, जिस प्रकार 'सदानन्ददचिररोचिः' (**सतां आनन्ददं चिरं रोचिः प्रकाशो यत्र**) सज्जनों के लिये आनन्दप्रद चिरस्थायी प्रकाशवाला होता है, उसी प्रकार 'सदानन्ददचिररोचिः' (**सदा नन्दन्ती अचिररोचिर्विद्युत् यत्र सः**), अर्थात् सदा आनन्ददायिनी बिजली से युक्त है। एवं पार्वती का शरीर, जिस प्रकार 'सदा समुत्कण्ठितनीलकण्ठः' (**सदा समुत्कण्ठितो नीलकण्ठो महादेवो येन**), अर्थात् महादेवजी की उत्कण्ठा को सदैव बढ़ाता रहता है, उसी प्रकार वह 'वर्षाहर्ष'-विभाग भी (**सदा समुत्कण्ठिता नीलकण्ठा मयूरा येन सः**), मयूरों को सदैव उत्कण्ठित करता रहता है। एवं न्यायशास्त्र का ग्रन्थ, जिस प्रकार 'सदात्यूह-कोलाहलः' (**सदा अत्यूहे अतिशयतर्के विचारात् कोलाहलो यत्र सः**) अतिशय तर्क में विचार करने के कारण, सदैव कोलाहल से परिपूर्ण है, उसी प्रकार वह 'वर्षाहर्ष'-विभाग भी (**दात्यूहानां चातकानां कोलाहलेन सहितः**), जलकौआओं के तथा चातकपक्षियों के कोलाहल से युक्त है। एवं 'गरुड' जी, जिस प्रकार (**सदा सारं सदाबलं गरुत्तं पक्षं बिभ्राणः**) सदा बलशाली पंखों को धारण किये रहते हैं, उसी प्रकार वह 'वर्षाहर्ष' भी (**सदा सारङ्गाणां चातकानां रुतं शब्दं बिभ्राणः पुष्णन् वर्तते**), 'चातक'-नामक पक्षियों के शब्द को पुष्ट करता रहता है। एवं सूर्य भगवान्, जिस प्रकार 'विकासित ककुभावलिः' (**विकासिता ककुभां दिशामावलिः श्रेणी येन सः**) दिशाओं की पंक्ति को प्रकाशित करते रहते हैं, उसी प्रकार वह विभाग भी (**विकासिता ककुभानां अर्जुनवृक्षाणामावलिः पंक्तिर्यत्र सः**), 'अर्जुन'-नामक वृक्षों की श्रेणी को विकसित करनेवाला है।

एवं वह 'वर्षाहर्ष'-नामक विभाग, 'चमूरु'-नामक मृगविशेषों के समुदाय से चारों ओर शोभायमान है, वे चमूरु मृग भी, लीला के उपयुक्त, अर्थात् स्पृहणीय होने के नाते, धीरे-धीरे गिरनेवाले जलकणों के समूह से, निरन्तर उत्पन्न होनेवाले नवीन एवं कोमल-कोमल तृण के अंकुरों को, मरकतमणिमयी शिला के किरणों के अंकुरसमुदाय समझकर, चारों ओर से छोड़कर, मरकतमणिमयी भूमियों में, मरकतमणि की किरणों को ही, अतिशयकोमल घास समझकर, बारंबार चाटते रहते हैं, अर्थात् वे मृग, सच्चे घास को छोड़कर, मरकतमणि की किरणों को ही घास समझकर, चाटते रहते हैं (यहाँ 'भ्रान्तिमान'-अलङ्कार है)।

च्छेद्य-सस्यधियाचामद्भिश्चमूरु-चयैरभितोऽभितः शोभमानः, मृदुमृदुसञ्चरदिन्द्रगोपनिकरैरित-स्ततः सजीवैरिव कमलराग-शकलैः कलितं नवतृणाङ्कुरमय-हरितपट्टकूर्पासकं भुवो वक्षसि निधापयन्निव लघुतर-शीकरनिकरवाहि-कदम्बपरिमल-विमलजलधरानिल-शीतलः स किल वर्षाहर्षो नाम ॥३०॥

किञ्च, समुन्मिषित-मालतीकुसुमसुस्मिता मेदिनी, कदम्बतरुकोरकैः पुलकिता वनानां ततिः ।
अजस्रगलदस्रभृद्घनपयःकणानां गणै-,रपि द्युरमणी समं यदनुरागमातन्वते ॥३१॥

किञ्च, यत्र—

पुरन्दरधनुर्लता-तिलकचारु-भालस्थला, तडित्कनककेतकीदल-लसत्तमःकुन्तला ।
विलोलविषकण्ठिका-विमलमालभारिण्यसौ, नवोन्नतपयोधरा हरिमनोहरा दिग्वधूः ॥३२॥

सारङ्गीकुलकाकु-कर्षणविधेराश्वासवाङ्मानिनी-
मानक्षोदन-पेषणीभ्रमिबलत्सुस्निग्ध-मन्द्रध्वनिः ।
नृत्यन्मत्तमयूरमौरजरवः प्राणेश-विश्लेषिणी
प्राणाकर्षणमन्त्रपाठ-निनदो मेघस्वनः श्रूयते ॥३३॥

---

एवं वह 'वर्षाहर्ष'-विभाग, धीरे-धीरे विचरण करनेवाले 'इन्द्रगोपनिकर' (रक्तवर्ण के छोटे-छोटे कीटविशेष), अर्थात् बीरबहूटीयों के समूह के द्वारा, मानो सजीव पद्मरागमणि के टुकड़ों से इधर-उधर जड़ी हुई नवीनतृणांकुरमयी हरी-हरी रेशमी चोली, भूमि के वक्षःस्थलपर धारण कराता हुआ, अतिशय छोटे-छोटे जल-कणसमुदाय से युक्त, एवं कदम्बों के पुष्पों की सुगन्धी से युक्त, तथा 'विमलजलधर' (मेघ) के सम्बन्ध से शीतल, अतएव शीतल, मन्द, सुगन्ध—त्रिविध-गुणविशिष्ट वायु से युक्त है ॥३०॥

किंच जिस 'वर्षाहर्ष'-नामक विभाग में, खिले हुए मालती के पुष्पों के द्वारा, सुन्दर मन्द-मुसकानवाली १. पृथ्वी, एवं कदम्ब के पुष्पों की कलिकाओं के द्वारा रोमाञ्चित हुई, २. वनों की श्रेणी, तथा मेघसम्बन्धी जल-कणसमूहद्वारा, मानो निरन्तर गिरते हुए आँसुओं को धारण करनेवाली, ३. आकाशरूपा रमणी, ये तीनों ही समान अनुराग का विस्तार कर रही हैं। तात्पर्य—पृथ्वी, वनश्रेणी, एवं आकाशरूप रमणी, ये तीनों ही तो 'वर्षाहर्ष'-विभाग में अनुराग करनेवाली, मानो नायिका हैं; तथा मन्दमुसकान, रोमाञ्च, अश्रु ही इनके हर्ष के अनुभाव हैं ॥३१॥

किंच जिस 'वर्षाहर्ष'-नामक विभाग में, दिशारूपवधू अपनी अपूर्व शोभा से, श्रीहरि के मन को भी हरनेवाली है, क्योंकि, इसका 'भालस्थल' (मस्तक), इन्द्रधनुष्लतारूप तिलकद्वारा सुन्दर है, एवं विद्युत् समुदायरूप सुवर्णमय केतकी के पत्रों के द्वारा, इसके अन्धकाररूप केश, शोभायमान हैं; तथा यह चञ्चल बगुलाओं की पंक्ति के द्वारा ही, मानो विमलमाला धारण करनेवाली है, एवं नवीन तथा उन्नत 'पयोधर' (मेघ) ही, मानो इसके 'पयोधर' (स्तन) हैं ॥३२॥

एवं उस 'वर्षाहर्ष'-विभाग में, मेघों का जो शब्द सुनाई देता है, कवि, उसकी इस प्रकार उत्प्रेक्षा करते हैं, यथा—मेघों का वह शब्द, चातकीसमुदाय की कातरता को दूर करने के सम्बन्ध में तो, मानो "तुम उत्कण्ठा से दुःखी मत होओ; मैं, यह वर्षा कर ही रहा हूँ" इस प्रकार की आस्वासनमयी वाणी है; एवं मानवती नायिकाओं के मान को मर्दन करनेवाली जो 'पेषणी' (चक्की) है, उसके घूमने के

कदाचिदपि, यत्र—दात्यूहाः परितो रुवन्ति गणशः कोयष्टिकाः सर्वतो
मण्डूकाः प्रचलाकिनस्तत इतो धाराधरा व्योमनि ।
आसाराः पयसां झपज्झपदिति स्निग्धातिमन्द्रस्वराः
सर्वे मुग्धदृशां रतान्तसमये स्वापोत्सवं कुर्वते ॥३४॥

यत्र च— मध्ये गौरी परिणतफलैर्नम्रशालै रसालै-
रन्ते श्यामा रुचिभिरभितः पक्वजम्बूफलानाम् ।
प्रान्ते पाण्डुः स्फुटसुरभिभिः सूचिभिः केतकाना-
मुद्यानश्रीः स्फुरति विविधैर्वर्णकैश्चित्रितेव ॥३५॥

### शरद्वर्णनम्

द्वितीयस्तु भगवच्चरण इव कमला-करलालितः, हरिभक्तजन इव निरवकरजीवनः परमनिर्मलाशश्च, वैकुण्ठनाथमिव विलसच्चक्रं प्रफुल्लपद्मं च, भगवतः पाण्डवदूत्यमिव

---

कारण, मानो यह सुस्निग्ध गम्भीर ध्वनि है; एवं नृत्य करनेवाले मतवाले मयूरों के लिये तो, मानो मृदङ्गसम्बन्धी शब्द है; तथा वियोगिनी-रमणियों के प्राणों को निकालनेवाली, मानो मन्त्रों के पाठ की ध्वनि है ॥३३॥

उस 'वर्षाहर्ष'-नामक विभाग में, कभी-कभी तो चातकगण, चारों ओर चिल्लाते हैं, 'कोयष्टिक' (टिटहरी)-नामक पक्षी, झुंड के झुंड मिलकर शब्द करते हैं, मेढक भी चारों ओर शब्द करते हैं, मयूरगण भी चारों ओर केकारव कर रहे हैं, मेघगण आकाश में गर्जना कर रहे हैं, एवं स्निग्ध तथा गंभीर स्वर-वाली जलों की धाराएँ भी झप-झप शब्द कर रही हैं। शब्द करनेवाले चातक आदि, ये सब मिलकर, रमणीजनों के सुरत की समाप्ति के समय, मानो उनका शयनोत्सव मना रहे हैं, ऐसी प्रतीति होती है ॥३४॥

एवं 'वर्षाहर्ष'-नामक विभागों में, फलप्रधान वाटिकाओं की शोभा, बीच में तो, पके फलोंवाले एवं नम्र शाखावाले आम के वृक्षों के द्वारा, गौरवर्ण की प्रकाशित हो रही है; एवं आम्रमण्डली के बाहर, पके हुए जामुन के फलों की कान्तियों के द्वारा, चारों ओर श्यामवर्ण की प्रतीत होती है; तथा प्रान्तभाग में, अर्थात् सबसे बाहर के मण्डल में, केतकियों के स्पष्ट सुगन्धीवाले एवं सूई के समान दिखाई देनेवाले पुष्प-पत्रों के द्वारा पाण्डु, अर्थात् श्वेतवर्ण की दिखाई देती है। तात्पर्य—यहाँपर श्रेष्ठ होने के कारण, आम के वृक्षों की स्थिति, वाटिका के मध्यभाग में बताई है, एवं आम के वृक्षों की अपेक्षा कुछ निम्न श्रेणी होने के कारण, कालेफलवाले जामुन के वृक्षों की स्थिति, आम के वृक्षों की चारों ओर, मरकतमणि के परकोटा की तरह बतलाई है; तथा निष्फल होने के कारण, एवं सूई की तरह पैने पुष्प-पत्रों से युक्त होने के कारण, वाटिका के प्रान्तभाग में केतकीवृक्षों की स्थिति, वाटिका के संरक्षक, शस्त्रधारी पुरुषों की भाँति बताई है, यह जानना। इन सब बातों से उद्यान की शोभा, मानो अनेक प्रकार के रङ्गों से चित्रित-सी प्रतीत होती है ॥३५॥

### शरदृतु वर्णन

'शरदामोद'-नामक दूसरा विभाग तो, भगवान् का चरण, जिस प्रकार 'कमला' (लक्ष्मी)देवी के करयुगलद्वारा लालित है, उसी प्रकार 'कमलाकर', अर्थात् जलाशयसमूहद्वारा, अत्यन्त सुललित

**समदधार्तराष्ट्रहेलितम्, अध्यात्मयोगमिव सञ्चरत्परमहंसम्, रामायणमिव अभिराम-लक्ष्मणालापम्, भगवद्यश इव कुवलयामोदम्, ज्वलनदिग्विभागमिव प्रभिन्नपुण्डरीकम्, नैर्ऋतकोणमिव कुमुद-मदामोदित-मधुकरम्, सायंसमयमिव विलसद्रक्तसन्ध्यकम्, परितो जलाशयमादधानः, समरसमारम्भ इव विलसच्चन्द्रहासः, सत्यकाल इव पूर्णभावेन मदमुदित-वृषविलासः शरदामोदो नाम ॥३६॥**

**यत्र च—दुर्जनवचनोत्तप्ताः सुजना इव बहिरुष्णतामन्तः शीतलतां दधाना महाह्रदाः,**

---

(सुन्दर) हैं; हरिभक्तजनों का जीवन, जिस प्रकार निर्दोष होता है, उसी प्रकार इसका 'जीवन', अर्थात् जल भी निर्मल है; एवं हरिभक्तजनों की 'आशा', अर्थात् भक्तिविषयक वासना, जिस प्रकार परमनिर्मल होती है, उसी प्रकार इस विभाग की 'आशा', अर्थात् दिशाएँ अत्यन्त निर्मल हैं।

यह 'शरदामोद'-नामक विभाग, चारों ओर 'जलाशय' को धारण किये हुए है। वह 'जलाशय' कैसा है? इस बात को कतिपय विशेषणों के द्वारा वर्णन करते हैं :—वैकुण्ठनाथ, जिस प्रकार सुदर्शनचक्र से सुशोभित हैं, उसी प्रकार वह जलाशय भी, विलास करनेवाले 'चक्रवाक' (चकवा-चकवी)पक्षी से युक्त हैं; एवं वैकुण्ठनाथ, प्रसन्नतायुक्त लक्ष्मी के सहित, जिस प्रकार विराजमान हैं, उसी प्रकार वह जलाशय भी, विकसित कमलों से युक्त है; एवं भगवान् श्रीकृष्ण का, पाण्डवों का दूत-सम्बन्धी कार्य, मदयुक्त धृतराष्ट्र के पुत्र, दुर्योधन आदि के द्वारा, जिस प्रकार तिरस्कृत कर दिया गया था, उसी प्रकार वह जलाशय भी, मदमत्त 'धार्तराष्ट्र', अर्थात् हंसविशेषों की लीला से युक्त है; एवं अध्यात्मयोग, जिस प्रकार 'परमहंस' (महात्मा या ईश्वर) के सञ्चार से युक्त है, उसी प्रकार वह जलाशय भी, विशिष्ट हंसों के सञ्चार से युक्त है; एवं 'रामायण'-नामक ग्रन्थ, जिस प्रकार चारों ओर श्रीराम एवं लक्ष्मणजी के परस्पर के संभाषण से युक्त है, उसी प्रकार वह जलाशय भी (**अभिरामः कमनीयो लक्ष्मणायाः सारस्या आलापो यत्र तम्**), सारस की स्त्री के शब्दों से परमरमणीय है; एवं भगवान् का यश, जिस प्रकार 'कुवलयामोदम्' (**कुः पृथिवी तस्या वलयस्य मण्डलस्य आमोद आनन्दो यतस्तत्**), अर्थात् भूमण्डल को आनन्द देनेवाला है, उसी प्रकार वह जलाशय भी (**कुवलयस्य नीलोत्पलस्य आमोदो गन्धो यत्र तम्**), नीलकमल की सुगन्धी से युक्त है; एवं अग्निकोणदिशा का विभाग, जिस प्रकार (**प्रभिन्नोमत्तः पुण्डरीकनामा दिग्गजो यत्र तम्**) मदमत्त 'पुण्डरीक'-नामक दिग्गज से युक्त है, उसी प्रकार वह जलाशय भी (**प्रभिन्नानि विकसितानि पुण्डरीकाणि श्वेतकमलानि यत्र तम्**), खिले हुए श्वेतकमलों से युक्त हैं; एवं नैर्ऋतकोण, जिस प्रकार (**कुमुदो नैर्ऋतकोणस्थो दिग्गजस्तस्य मदेन आमोदिता मधुकरा यत्र तम्**), 'कुमुद'-नामक दिग्गज के मद से, मधुकरों को हर्षित करता रहता है, उसी प्रकार वह जलाशय भी (**कुमुदेषु मदमोदिता मधुकरा यत्र तम्**), कुमुदों के पुष्पों में, मधुकरों को हर्ष से आमोदित करता रहता है; एवं सायंकाल का समय, जिस प्रकार (**विकसन्ती विराजन्ती रक्तसन्ध्या यत्र तम्**), शोभायमान रक्तवर्ण की सन्ध्या से युक्त होता है, उसी प्रकार वह जलाशय भी (**विकसन्ति स्फुटन्ति रक्तसन्ध्यकानि कमलविशेषाणि यत्र तम्**), खिले हुए लालवर्ण के कमलविशेषों से युक्त है।

एवं युद्ध के आरम्भ का समय, जिस प्रकार चमकते हुए 'चन्द्रहास' (तलवार) से युक्त होता है, उसी प्रकार वह 'शरदामोद'-नामक विभाग भी, चमकते हुए चन्द्रमा के प्रकाश से युक्त है; एवं सत्ययुग का समय, जिस प्रकार पूर्णभाव से हर्ष से प्रसन्न 'वृष', अर्थात् धर्म से युक्त होता है, उसी प्रकार वह विभाग भी, पूर्णरूप से मदमत्त 'वृष' (साँड़) के समुदाय की क्रीडा से युक्त है ॥३६॥

**यत्र च—श्रीखण्डखण्डाङ्गरागा इव दिगङ्गनानाम्, पवनावधूतसितसिचयाञ्चलखण्डा इव नभोलक्ष्म्याः, वितत्यातपे दत्तानीव कर्तनीयतूलिकानि पवनकन्यकानां सिततर-जलद-शकलानि ॥३७॥**

**येषां च प्रतिबिम्बे तरणिदुहितुरम्भसि सम्भृतविलास-सम्भारे सति, तस्या एव सलिलगतानि सैकतान्तराणीव, अथवा, भगवदवगाहन-सौभाग्यमिवासादयितुकामा सुरसरिदेव गर्भवासमाससादेति सकलैरनुमीयते ॥३८॥**

**विकचकमलकह्लारहल्लकामोदमेदुरः सप्तच्छदसौरभदानगन्धिरन्धितपुष्पन्धयोऽन्ध-कारितदिग्वलयः, पवन-मतङ्गजश्च यत्र परमामोदमातनोति ॥३९॥**

**कूजत्सारसकाञ्चिका मृदुनदत्कादम्बपादाङ्गदा**
**चक्राह्वस्तनमण्डला दरदलद्राजीवकोषानना।**
**नीलाम्भोरुहलोचना मधुकरश्रेणीभ्रमद्भ्रूलता**
**यत्राभाति परागरञ्जिवसना मूर्तेव देवी शरत् ॥४०॥**

---

एवं 'शरदामोद'-विभाग में बड़े-बड़े जलाशय हैं। सज्जनव्यक्ति, दुर्जनों के वचनों से सन्तप्त होकर भी, जिस प्रकार बाहिरी उष्णता, अर्थात् बनावटी क्रोध, एवं अपने अन्तःकरण में शीतलता, अर्थात् दया ही धारण किये रहते हैं, उसी प्रकार वे जलाशय भी, बाहिरी 'उष्णता' (गरमी), एवं भीतरी शीतलता ही धारण किये रहते हैं। एवं उस विभाग में अत्यन्त श्वेतवर्णवाले मेघों के जो 'खण्ड' (टुकड़े) हैं, कविवर्य उनकी इस प्रकार उत्प्रेक्षा करते हैं, तथा—आकाश में उड़ते हुए वे मेघखण्ड ऐसे प्रतीत होते हैं, मानो ये दिशारूप अङ्गनाओं के, चन्दन के द्वारा रचे हुए खण्ड-खण्डस्वरूप अङ्गराग ही हैं क्या? अथवा आकाश की शोभारूप रमणी के पवन के द्वारा सञ्चालित, श्वेत वस्त्रों के अञ्चल के खण्ड ही हैं क्या? अथवा पवन की कन्याओं के कातने योग्य रुई के टुकड़े ही, मानो धूप में सुखाने के लिये फैला रखे हैं क्या? ॥३७॥

एवं उन मेघखण्डों के प्रतिबिम्ब में, श्रीयमुनाजल में परिपूर्ण विलासों की उत्पत्ति होनेपर, उसी यमुनाजल में विद्यमान, मानो श्वेत बालुकामय दूसरे पुलिन ही हैं क्या? अथवा भगवान् श्रीकृष्ण के स्नानजनित सौभाग्य को प्राप्त करने की अभिलाषा से, श्रीगङ्गाजी ने ही, श्रीयमुनाजी के गर्भ का निवास प्राप्तकर लिया है क्या? तत्काल देखनेवाले सभीजन, ऐसा अनुमान लगाते रहते हैं ॥३८॥

एवं 'शरदामोद'-नामक विभाग में, खिले हुए कमल, 'कल्हार' (सायंकाल में खिलनेवाले श्वेत-कमल), 'हल्लक' (सायंकाल में खिलनेवाले लाल-कमल) आदि पुष्पों की गन्ध से अत्यन्त स्निग्ध, एवं 'सप्तच्छद' (छाइतन या छतिवन)—नामक वृक्ष की सुगन्ध के द्वारा, हाथी के मदकी-सी गन्धवाला, एवं भ्रमरों को अन्धा करनेवाला, तथा दिशामण्डल को अन्धकारयुक्त करनेवाला, पवनरूपी मतङ्गज विशिष्ट-गन्ध और आनन्द का विस्तार करता रहता है ॥३९॥

एवं 'शरदामोद'-नामक विभाग में, शरदृऋतुरूप देवी, मानो मूर्तिमान् होकर ही शोभा पा रही है। क्योंकि देखो, शब्द करते हुए सारसपक्षी ही जिसकी करधनी है, मनोहर शब्द करनेवाले हंस ही जिसके नूपुर हैं, चकवा-चकवी ही जिसके स्तनमण्डल हैं, कुछ खिलती हुई कमल की कलिका ही जिसका मुख है, नीलकमल ही जिसके नेत्र हैं, मधुकरश्रेणी ही जिसकी चञ्चलभ्रूलता है, एवं पुष्पों का पराग ही दर्शक जनमनोरञ्जक जिसका वस्त्र है ॥४०॥

किञ्च, या किल देवहूतिरिव कर्दमे प्रस्थिते कपिलास्यनिरीक्षणक्षणा। किञ्च,
स्थलकमलवनान्तः कौसुमं यस्य तल्पं, विमलबहुलतारं व्योम मुक्तावितानम्।
विकसितचलकाशाश्चामराणां समूहः, स ऋतुरतुलकान्तिर्यत्र राजेव रेजे ॥४१॥

किञ्च, अत्याकृष्टा इव हरिदिभैर्व्योमवृक्षस्य शाखाः
प्रत्याक्रान्ता इव जलधरैर्नम्रतां याः समीयुः।
दूरं याताः किमिव हरितस्तैर्विमुक्ता इहेत्थं
वर्षाहर्षात् क्षणमुपगता यत्र तन्वन्ति तर्कम् ॥४२॥

हेमन्तवर्णनम्

अथ तृतीयोऽपि यत्र भीम इव महासहा मोदमेदुरः, अर्जुन इव मधुसूदनप्रियसहचरः, महेश इव अनुगतबाणः, कैलाश इव सहावलोध्रः, श्रीभागवतग्रन्थ इव मधुर-शुकोदितः

---

किंच कर्दमऋषि, जब संन्यास लेकर चले गये, तब देवहूति माता, जैसे अपने पुत्र, कपिलदेव के मुख निरीक्षण में ही, 'क्षण' (हर्ष) मनाती थी, उसी प्रकार ये शरद् देवी भी, 'कर्दम' (पङ्क, कीचड़) के नष्ट हो जानेपर, चारों ओर विचरण करनेवाली, कपिला-गौओं के मुखनिरीक्षण में ही, 'क्षण' (उत्सव) मनाती है, अर्थात् आनन्द देती है।

किंच स्थलकमलों के वन के मध्य में, जिसकी पुष्पमयी शय्या है, अनेक निर्मल तारागणों से युक्त आकाश ही जिसका मुक्तामय 'वितान' (चँदोवा) है, विकसित एवं पवन के द्वारा हिलते हुए काश के पुष्प ही जिसके चामरों के समूह हैं, ऐसे गुणोंवाला वह शरदृऋतु अतुलकान्ति से युक्त होकर, 'शरदामोद'-नामक विभाग में, राजा की तरह विराजमान रहता है ॥४१॥

किंच वृन्दावन के 'वर्षाहर्ष'-नामक प्रदेश से, 'शरदामोद'-नामक प्रदेश में, क्षणभर के लिये आनेवाले जन, ऐसा तर्क करते हैं, अर्थात् 'वर्षाहर्ष'-प्रदेश में तो आकाश, मेघों से आवृत था, अतः दिशाएँ भी, मानो हाथों से ही स्पर्श की जा सकती थीं; किन्तु 'शरदामोद'-विभाग में तो, मेघों के अभाव के कारण, दिशाएँ, मानो दूर चली गई हैं, नेत्रों के भी अगम्य हो गई हैं, ऐसा समझकर, ऐसी उत्प्रेक्षा करते हैं कि, देखो भाइयो ! आकाशरूपी वृक्ष की जो शाखाएँ 'वर्षाहर्ष'-प्रदेश में जलधरों के द्वारा आक्रान्त, अर्थात् दबी हुई-सी होकर नम्र-सी हो गई थीं; किन्तु, इस 'शरदामोद'-प्रदेश में तो, जलधरों के द्वारा विमुक्त होकर, एवं दिग्गजों के द्वारा अतिशय खेंची हुई की भाँति, मानो दूर ही चली गई हैं क्या ? ऐसा अनुमान होता है ॥४२॥

हेमन्तऋतु वर्णन

अब तीसरा 'हेमन्तसन्तोष'-नामक जो विभाग है, वह, भीम, जिस प्रकार 'महासहामोदमेदुरः' (**महत्सहो बलं यस्य सः— मोदेन हर्षेण मेदुरः स्निग्धः, पदद्वये कर्मधारयः**), अर्थात् महाबलशाली एवं हर्ष से स्निग्ध था, उसी प्रकार (**महासहायाः आमोदेन गन्धेन मेदुरः स्निग्धः**) सेवती गुलाब की आकर्षक गन्ध से स्निग्ध है; एवं अर्जुन, जिस प्रकार 'मधुसूदन', अर्थात् श्रीकृष्ण का प्रिय सहचर था, उस प्रकार वह विभाग भी, 'मधुसूदन', अर्थात् भ्रमरों का प्रिय मित्र है; महादेव, जिस प्रकार बाणासुर के द्वारा अनुगत हैं, उसी प्रकार वह विभाग भी, 'बाण', अर्थात् नीलझिण्टी-नामक पुष्पविशेष से युक्त है; कैलासपर्वत, जिस प्रकार 'सहावलोध्रः' (**अबलया भार्यया दुर्गया सह वर्तमान उः शंभुस्तं धरतीति**), अर्थात् पार्वती के सहित

**आयुर्वेद इव प्रवीणहारीतः, साधुसङ्ग इव सदामदलावः, भगवदुपासक इव क्रमशीतलीभवज्जीवनः, अहरहरुपचीयमानदोषोऽपि निर्दोषः, पद्मिनी-ग्लानिकरोऽपि क्षणदा-दैर्घ्येण पद्मिनी-महोत्सवकरः स खलु हेमन्त-सन्तोषो नाम ॥४३॥**

**यत्र नवदिनकरकिरणपरामर्शोन्मुखजनमनांसि दिवसमुखानि, अभिनवारुणकिरण-निकर-निपातधिषणतया हरिणरमणीभिः क्षणमुपसेव्यन्ते कुरुविन्दमणिमय-धरणितलानि, नोपगम्यन्ते च हिमकरकिरणनिकरधिया स्फटिकमणिशिलाविलासवीथयः; किं बहुना ? शीतभीतेनेव भगवता किरणमालिनाऽपि दहनदिगुपकण्ठ एव सोत्कण्ठमालम्ब्यते ॥४४॥**

**नवनवांकुरनिकराकारकिरणकन्दलेषु मरकत-मणिवीथिपरिसरेषु सचकितमभितोऽभितो निरीक्षमाणाश्चमूरुरमण्यो यवाङ्कुरधियैव चरन्त्यो निरवधि व्रजचमूरुनयना-नयन-चमत्कारं कारयन्ते ॥४५॥**

---

शंकर को धारण करनेवाला है, उसी प्रकार वह विभाग भी (**हाव उल्लासको भावविशेषस्तेन सहितः सहावः लोध्रवृक्षो यत्र**), भावभरे लोध्र के वृक्षों से भरा हुआ है ।

श्रीमद्भागवत-ग्रन्थ, जिस प्रकार (**मधुरश्चासौ शुकात् व्यासपुत्रादुदित उदयं प्राप्तश्च**) स्वतः मधुर है, एवं व्यासपुत्र श्रीशुकदेवद्वारा प्रगट हुआ है, उसी प्रकार यह विभाग भी (**मधुरं शुकानामुदितं कूजितं यत्र सः**), शुकपक्षियों की मधुर गुञ्जार से युक्त है; एवं 'आयुर्वेद', जिस प्रकार 'हारीत'-नामक सुचतुर मुनि के द्वारा प्रवर्तित है, उसी प्रकार वह विभाग भी, प्रवीण 'हारीत' (हारिल या कबूतरविशेष) से युक्त है; एवं साधुओं का सङ्ग, जिस प्रकार सदैव (**मदमहङ्कारं लुनातीति सः**) अहङ्कार का छेदन करता रहता है, उसी प्रकार वह विभाग भी (**सतत मद युक्तोलावः पक्षिविशेषो यत्र सः**), निरन्तर मद से युक्त 'लवा'-नामक पक्षियों से युक्त है; भगवदुपासक-व्यक्ति का जीवन, जिस प्रकार क्रमशः शीतल होता रहता है, उसी प्रकार वह विभाग भी, क्रमशः शीतल होनेवाले 'जीवन' (जल) से युक्त है ।

एवं 'हेमन्तसन्तोष'-नामक वह विभाग (**अहरहः प्रतिदिनमुपचीयमाना वर्धमाना दोषा रजनी येन सः**), प्रतिदिन बढ़नेवाली रात्रियों से युक्त होकर भी निर्दोष है, एवं 'पद्मिनी' (कमलिनी) का ग्लानि-कारक होकर भी, रात्रियों की दीर्घता के कारण, 'पद्मिनी' (सुलक्षणा स्त्री) का महोत्सवकारक है ॥४३॥

एवं जिस विभाग में, नवीन-सूर्य की किरणों के स्पर्श की ओर उन्मुख जनमात्र के मनवाले, प्रातःकाल के समयों में हरिणियाँ, सूर्य की नवीन-किरणों के गिरनेवाली बुद्धि से युक्त होकर, पद्मराग-मणिमय भूतल के प्रदेशों का ही सहर्ष सेवन करती हैं; किन्तु, चन्द्रमा की किरणों के समूहवाली बुद्धि से युक्त होकर, स्फटिकमणिमयी शिलाओं से बनी हुई भूमि की पंक्तियों में नहीं जाती हैं, अर्थात् पद्मराग-मणि, लालवर्ण की होती हैं, प्रातःकालीन सूर्य की किरणों से और भी लाल-लाल प्रतीत होती हैं; अतः हरिणियाँ, जाड़ा दूर करने की दृष्टि से, प्रातःकाल, पद्मरागमणियों की शिलाओंपर तो बैठ जाती हैं; किन्तु, बरफ की चट्टानों की तरह, सफेद रङ्गवाली स्फटिमणि की शिलाओं की ओर जाड़े के भय से जाती भी नहीं हैं । अधिक क्या कहें ? देखो, मानो सूर्य भगवान् भी, शीत से भयभीत-से होकर, अग्निकोणदिशा के कण्ठ का, उत्कण्ठापूर्वक आश्रय ले रहे हैं । तात्पर्य—हेमन्तऋतु में जाड़े के मारे, सभीजन, अग्निवाले कोने की ओर जाते ही हैं, यह प्रसिद्ध है; परन्तु, कवि की उत्प्रेक्षा तो, जाड़ा दूर करनेवाले सूर्य को भी, शीत-भीत बनाकर, अग्निकोण की ओर भेज रही है ॥४४॥

यत्र च—

क्रमाद्भानोरूष्मा ह्रसति हिमयोगेन महता, बलन्ते वक्षोजद्वयपरिसरेषूष्मविभवाः।
क्रमाद्दैर्घ्यं रात्रेर्भवति ह्रसिमा वाम्यरहसो, वधूनां शीतार्तप्रियतमपरिष्वञ्जनविधौ ॥४६॥

कुरुबककुसुमानि केशपाशे-,ष्वलककुलेषु वहन्ति लोध्रधूलीः।
स्रजमुरसि महासहाप्रसूनै-,र्व्रजसुदृशो न मणीन्द्रमण्डनानि ॥४७॥

कालीयकालेपनमङ्गरागे, लीलागृहे केवलधूपधूमः।
ताम्बूलमेलादि-कटुप्रयोगं, नोष्णेतरो यत्र गुणो गुणाय ॥४८॥

### शिशिरवर्णनम्

अथ चतुर्थोऽपि यत्र सुहृत्समागम इव समुल्लसित-बन्धुजीवः, विश्वकर्मेव कुन्दारोपित-प्रभाकरः, भगवद्वैकुण्ठनाथ इव सर्वदानवदमनकः, महावर्षागम इव समुल्लसित-

---

एवं नवीन-नवीन अंकुरसमुदायके-से आकारवाले किरणसमूह से युक्त, मरकतमणिमय भूमि के प्रदेशों की निकटवर्ती भूमि में, मरकतमणि की किरणों को ही, 'यव' (जौ) के अंकुरवाली बुद्धि से ही चरती हुईं, एवं "किसानलोग यहाँ हैं या नहीं" इसी कारण भयपूर्वक चारों ओर निहारती हुईं हरिणियाँ, व्रजाङ्गनाओं के नेत्रों के चमत्कार को निरन्तर उत्पन्न करती रहती हैं ॥४५॥

एवं 'हेमन्तसन्तोष'-विभाग में, अधिकतर जाड़े के सम्बन्ध से, सूर्य की उष्णता क्रमशः घटती जारही है, एवं महिलाओं के स्तनयुगल के निकटवर्ती स्थानों में, उष्णता का वैभव बढ़ता जा रहा है, रात्रि की दीर्घता क्रमशः बढ़ती जाती है; किन्तु, शीत से 'आर्त' (पीड़ित) प्रियतम के आलिङ्गन की विधि के समय, महिलाओं के विपरीतसुरत का छोटापन ही होता जाता है ॥४६॥

उस विभाग में, व्रजाङ्गनाएँ, शीत की अधिकता के कारण, श्रेष्ठ मणिमुक्ताओं के आभूषण नहीं धारण करतीं; किन्तु, अपनी वेणियों में 'कुरुबक' (लाल फूलवाले सेवती गुलाब) के पुष्पों को, तथा अलकावलियोंपर लोध के पुष्पों की पराग को, और वक्षःस्थलपर 'महासहा' (सेवती गुलाब) के पुष्पों की माला को धारण करती हैं ॥४७॥

एवं उस विभाग में, अङ्गराग में 'कालेयक' (दारुहलदी, या केसर) आदि उष्ण पदार्थों का आलेपन होता है, एवं लीलागृह में केवल धूप का धुआँ ही किया जाता है, तथा बड़ी इलायची, जावित्री आदि तीक्ष्णपदार्थों से युक्त, ताम्बूल का सेवन किया जाता है; क्योंकि, उस हेमन्तऋतु के विभाग में, शीतलवस्तु गुणकारक नहीं मानी जाती ॥४८॥

### शिशिरऋतु वर्णन

इसके आगे 'शिशिरसुखाकर'-नामक चतुर्थ विभाग है। इष्टमित्रों का समागम, बन्धुजनों की आत्मा को, जिस प्रकार समुल्लसित कर देता है, उसी प्रकार वह विभाग, खिले हुए 'बन्धुजीव', अर्थात् दुपहरिया-नामक पुष्पों के वृक्षों से युक्त है; विश्वकर्मा, जिस प्रकार सूर्य को 'कुन्द' (चक्र)पर आरोपित करनेवाला है, उसी प्रकार वह विभाग भी, 'कुन्द' के पुष्पोंपर कान्ति को बढ़ानेवाला है [विश्वकर्मा की पुत्री संज्ञा-नामक थी। वह, सूर्य की पत्नी थी। वह, सूर्य के तेज से डरकर, सूर्य के निकट नहीं जा पाती थी। यह बात विदित होनेपर, अपनी पुत्री, संज्ञा का कष्ट दूर करने के लिये, विश्वकर्मा ने, सूर्य के तेज

**मरुवकामोदः, मुनिसमाज इव प्रमुदित-भारद्वाजः, लङ्कासमर इव क्रमशो वर्धमान-मानवासरः, दयितपद्मिनीवियोगनिर्विण्णतयेव कृतोत्तरापथप्रयाणेन सकलजनोपसेवित-पादेन किरणमालिना विरोचमानः शिशिरसुखाकरो नाम ॥४९॥**

**यत्र अन्तर्वर्तमानमणिगणकिरणकन्दलैरिव जलतः समुदित्वरैर्धूमायमानैर्जलवाष्पैरलक्षित-जलानि सरित्सरसी-पल्वल-वनानि धूमानुमित-वह्निसत्तयेव झटित्यनासेवमानाभिर्हरिणतरुणीभिः सचकितमीक्ष्यमाणानि वासरमुखानि, यवसशिखर-समुदीर्णविमलमौक्तिक-जालधिया निशा-निःस्यन्दि-तुहिनकणपटलानि भगवता विभावसुनापि निजकोमलकराग्रेण ह्रियमाणानि यत्र दिवसमुखेषु मुहूर्तादेव विरलायन्ते ॥५०॥**

**घनतर-दलनिकर-विस्तारतया निरस्तहिमनिपात-चटुलविटपि-निकरतलमध्यमध्यास्य मन्थरमभ्यस्यमानरोमन्थमधुरैरतीतशीतभीतिभिरभितः कृष्णसारनिकुरम्बैरतिरमणीयाश्च**

---

को कम करने के लिये, सूर्य को साण लगाने के चक्रपर चढ़ाया था, यह कथा महाभारत में है] । भगवान् वैकुण्ठनाथ, जिस प्रकार समस्त दानवों का दमन करनेवाले हैं, उसी प्रकार वह विभाग भी, सर्वदा नवीन 'दमनक', अर्थात् 'दौना'-नामक पुष्पों से युक्त है; भारी वर्षा का आगमन, जिस प्रकार मरुदेश की भूमि में भी, बगुलाओं का हर्ष उल्लसित कर देता है, उसी प्रकार वह विभाग भी, 'मरुवक' (मरुआ) के पुष्पों की सुगन्धी को फैलाता रहता है; मुनियों का समाज, जिस प्रकार प्रसन्न 'भारद्वाज'-नामक ऋषि से युक्त है, उसी प्रकार वह विभाग, प्रसन्न 'भरद्वाज'-नामक पक्षियों के समूह से युक्त है; लङ्का का युद्ध, जिस प्रकार **(क्रमशः वर्धमानो मानवो मनुवंशोद्भवो राघव आसरो रावणनामा राक्षसश्च यत्र सः 'क्रव्यादोऽसृप आसर इत्यमरः)** क्रमशः बढ़नेवाले मनुवंशोत्पन्न राघवेन्द्र सरकार तथा रावण-नामक राक्षस से युक्त था, उसी प्रकार वह विभाग भी **(क्रमशः वर्धमानं मानं परिमाणं येषां तथाभूता वासरा दिवसा यत्र सः)**, जिनका परिमाण क्रमशः बढ़ रहा है, ऐसे दिनों से युक्त है । तथा अपनी प्यारी 'पद्मिनी' (कमलिनी या सुलक्षणा पत्नी) के वियोग से ही, मानो वैराग्य लेकर, उत्तरायणमार्ग की ओर प्रयाण करनेवाले, तथा शीतनिवारणार्थ सभीजनों के द्वारा सेवित किरणोंवाले 'किरणमाली' (सूर्य भगवान्) के द्वारा शोभायमान है ।।४९।।

एवं जिस विभाग में, नदी, बड़े-बड़े सरोवर, एवं छोटे-छोटे सरोवरों का सर्वतोभाव से शीघ्रता-पूर्वक सेवन न करनेवाली हरिणियों के द्वारा भयपूर्वक देखे गये ही प्रभातसमुदाय हैं; वे हरिणियाँ, प्रातःकाल उन नदी आदि का सेवन इसलिये नहीं करती हैं कि, उनको जल से उठी हुई भाप के धुआँ के कारण "ये नदी, सरोवर आदि अग्नि से युक्त हैं" ऐसा अनुमान होता है; एवं वे नदी आदिक, अपने भीतर में रहनेवाले मणिगणों के किरणों के अंकुरों की भाँति, मानो जल से उत्पन्न होनेवाले धुआँ की तरह दिखाई देनेवाली जल की समस्त भाप के द्वारा दिखाई भी नहीं देते हैं ।

एवं जिस विभाग में, प्रातःकाल के समय, रात्रि में गिरनेवाले जो ओस के कणसमूह हैं, उनको तृणों के शिखरपर फैले हुए, निर्मल मोतियों का जाल समझकर, सूर्य भगवान् भी, अपने कोमल 'करों' (किरणों) के अग्रभाग से हरते रहते हैं, अतः वे ओस के कण, मुहूर्तमात्र में ही 'विरल' (कम) हो जाते हैं ।।५०।।

अत्यन्त घने पत्रसमूह के विस्तार के कारण, ओस गिरने के भय से रहित, परमसुन्दर वृक्षसमूह के तलभाग के बीच में बैठकर, धीरे-धीरे बारंबार 'रोमन्थ' (जुगाली, गाय-बैल आदि का निगले हुए चारे

**यत्र वासरान्ताः, परितप्तायःपिण्डप्रकाण्डसदृशतरणिबिम्बविनिपात-जलधिजलोद्भूतवाष्पैरिव तुहिनकणैर्मलीमसेभ्यो दिशां मुखेभ्यः स्वस्वनिवासोन्मुखमुखर-खगनिकरवितत-नभस्तलानि निशामुखानि, परितश्च विनमदतिघनकिसलयनिकरसमासङ्गसङ्गतोष्मकुलायकुलकलपस्थल-विशेषकृतसुखशयनानां खगमिथुनानां निष्कूजस्तिमितैस्तरुभिरतिरम्याः शीतभिया चकोरैरप्यनभिसेव्यमान-शशधरकान्तिकन्दलीकाः क्षणदाः ॥५१॥**

**किञ्च, गाढालिङ्गनरङ्गमेव शयनं मानोऽपमानं गतो**
**दीर्घैव प्रियसंकथा न रजनी क्षीणेति निद्राऽग्रहः ।**
**आलेपः परिरम्भण-व्यवहितेः कर्तेति दूरे प्रियः**
**स्पर्शोष्मा प्रिययोः स यत्र शिशिरः कालोऽप्यतिप्रेमदः ॥५२॥**

**न हि भवति तदानीं सम्भवो दैवगत्या, क्व नु दिनमणिभासो गोचराः पद्मिनीनाम् ।**
**तदपि कुतुकयोगादावलिः पद्मिनीना-, मुषसि भजति यस्मिन् पृष्ठतः सादरं ताः ॥५३॥**

---

को थोड़ा-थोड़ा पेट से मुँह में लाकर चबाना, चर्वितचर्वण) के कारण सुन्दर लगनेवाले, एवं जाड़े के भय से रहित, कृष्णसार मृगसमूह के द्वारा जिस विभाग में प्रतिदिन के ही सायंकाल चारों ओर अतिशय रमणीय प्रतीत होते हैं ।

एवं जिस विभाग में, प्रतिदिन के प्रदोषकाल, परितप्त श्रेष्ठ लोहपिण्ड के समान, सूर्यबिम्ब के गिरने से समुद्र के जल से उत्पन्न, भाप के समान ओस के कणों के कारण ही, मानो मलिन हुई प्रत्येक दिशाओं की ओर से, अपने-अपने निवासस्थान की ओर उन्मुख, एवं शब्द करनेवाले पक्षिसमूह के द्वारा व्याप्त आकाशस्तल से युक्त रहते हैं ।

एवं जिस विभाग की रात्रियाँ, चारों ओर विशेष विनम्र, तथा अतिशय घने कोमल पत्रसमूह के सम्मेलन के सम्पर्क से, गरमीसे भरे हुए घोंसलाओं के कुल के समान, स्थलविशेष में ही सुखपूर्वक शयन करनेवाले, पक्षियों के जोड़ों की ध्वनि से रहित, अतएव निश्चल वृक्षों के द्वारा अत्यन्त रमणीय हैं, तथा जाड़े के भय से उन रात्रियों में, चकोरपक्षी, चन्द्रमा की चन्द्रिका के अंकुर भी सेवन नहीं करते हैं ॥५१॥

किंच 'शिशिरसुखाकर'-विभाग में, वह शिशिरकाल भी अतिशय प्रेमदायक हैं; कारण, उस समय प्रिया-प्रियतम का गाढ़े आलिङ्गन के रङ्ग से भरा ही शयन होता है; मान, अपमान को प्राप्त हो जाता है, अर्थात् परस्पर का मान, दूर भाग जाता है, परस्पर की मीठी-मीठी कथाएँ, लम्बी पड़ जाती हैं, "अभी रात बीती नहीं हैं" अतः शयन करने का आग्रह भी नहीं रह पाता, "परस्पर के आलिङ्गन में व्यवधान डालनेवाला है" इस कारण, कुंकुम आदि का लेप भी दूर से ही त्याग दिया है; क्योंकि, उस समय तो, प्रिया-प्रियतम की परस्पर के स्पर्श की गरमी ही प्रिय लगती है ॥५२॥

हेमन्तऋतु में ही समूल नष्ट हो जाने के कारण, शिशिरऋतु में दैवगति से, कमलिनियों का जन्म ही जब नहीं हो पाता, तब सूर्य की किरणों का सम्पर्क उनको कहाँ मिल सकता है ? तो भी इस 'शिशिरसुखाकर'-विभाग में, सुलक्षणा स्त्रियों की पंक्ति, प्रातःकाल कौतुकपूर्वक उन सूर्य की किरणों को अपनी-अपनी पीठ के द्वारा सादर सेवन करती हैं, यही आश्चर्य की बात है ॥५३॥

**कचभरमधि बन्धुजीवमाला, दमनकपल्लववल्लभोऽवतंसः ।**
**उरसि च नवकुन्दकोरकाणां, स्रगिति वधूर्न दधे मणीन्द्रभूषाम् ॥५४॥**

वसन्तवर्णनम्

**अथ पञ्चमोऽपि यत्र प्रियसंयोग इवाभिनवोत्कलिकाकुल-रसालः, भगवत्तत्त्वज्ञानाभ्यास इव सदोच्छ्वसदतिमुक्तः, भगवद्भक्त इव प्रफुल्लरक्ताशोकः, शास्त्रार्थ इव नवस्तवककोविदारः, महासमरसमावेश इव प्रभिन्नपुन्नागनिकरः, मत्त इव मधुरसामोदमन्दारः, रघुनाथसेनासन्निवेश इव विलसत्कपिकः, जीव इव संसारसुखलवङ्गत्वामोदितः, इक्ष्वाकुवंश**

---

एवं उस समय, नव-वधू के केशकलाप के ऊपर 'बन्धुजीव' (दुपहरिया)-नामक पुष्पों की माला है, कर्णभूषण, दमनकवृक्ष के पल्लवद्वारा रमणीय है, एवं वक्षःस्थलपर नवीन कुन्द की कलिका की मालाएँ शोभा दे रही हैं, अतः कोई भी नव-बधू, श्रेष्ठ मणिमय भूषण धारण नहीं करती ॥५४॥

**वसन्तऋतु वर्णन**

अनन्तर पूर्वोक्त छः विभागों के बीच में, पाँचवाँ 'वसन्तकान्त'-नामक विभाग है। प्रियजनों का संयोग, जिस प्रकार (**अभिनवानां उत्कलिकानां उत्कण्ठानां समूहेन रसालः सरसः**) नई-नई उत्कण्ठाओं के समूह के द्वारा रसयुक्त है, उसी प्रकार वह विभाग (**अभिनवमुद्गतानां कलिकानां कुलं यत्र तथाभूता रसाला आम्रवृक्षा यत्र सः**), तत्काल उत्पन्न हुई नवीन कलिकाओं से भरे हुए आम के वृक्षों से युक्त है; एवं भगवत्सम्बन्धी तत्त्वज्ञान का अभ्यास, जिस प्रकार (**उच्छ्वसन्तः प्रेमानुभावरूपोच्चश्वासवन्तः अतिमुक्ता मुक्तानपि स्वमहिम्नातिक्रान्ता भक्ता यत्र सः**) प्रेम के अनुभावरूप ऊँचे-ऊँचे लम्बे श्वास लेनेवाले, तथा अपने प्रेम की महिमा से मुक्त मुनियों से भी आगे जानेवाले प्रेमीभक्तों से सदैव युक्त है, उसी प्रकार वह विभाग, (**सदा उच्छ्वसन्तो विकसन्तोऽतिमुक्ता माधव्यो यत्र सः**) सदा विकसित होनेवाली माधवी-लताओं से युक्त है; भगवान् का भक्त, जिस प्रकार (**प्रफुल्लश्च रक्तश्च भगवति अनुरागी च अशोकः शोकरहितश्चेति कर्मधारयः**) सदा प्रसन्न रहता है, भगवान् में अनुराग रखता है, तथा शोक से रहित होता है, उसी प्रकार वह विभाग (**प्रफुल्लो रक्ताऽशोको यत्र सः**), खिले हुए रक्तवर्ण के अशोकवृक्षों से युक्त है; एवं शास्त्रों का गंभीरार्थ, जिस प्रकार (**नवो नवीनः स्तवः श्लाघा येषां तथाभूतानां कोविदानां आरः गमनं अर्थात् प्रवेशो यत्र सः**) नई-नई है प्रशंसा जिनकी, ऐसे विद्वानों का ही जिसमें प्रवेश है, उसी प्रकार वह विभाग (**नवस्तवको नूतनमुकुलयुक्तः कोविदारः 'कांचनार' इति ख्यातो वृक्षो यत्र सः**), नवीन-नवीन कलियों के गुच्छाओं से युक्त, कचनार के वृक्षों से युक्त है; एवं विशाल युद्ध का समावेश, जिस प्रकार (**प्रभिन्नानां पुन्नागानां पुरुषहस्तिनां समूहो यत्र सः**) मत्तपुरुष एवं मदमत्त हाथियों के समूह से युक्त होता है, उसी प्रकार वह विभाग (**विकसितानां प्रभेदवतां पुन्नागवृक्षाणां निकरो यत्र सः**), खिले हुए अनेक प्रकार के नागकेसर के वृक्षसमुदाय से युक्त है; एवं मत्तव्यक्ति, जिस प्रकार (**मधुनो मद्यरसस्य आमोदेन हर्षेण मन्दं इयर्ति गच्छतीति सः**) मदिरा के हर्ष के कारण, धीरे-धीरे चलता है, उसी प्रकार वह विभाग (**मधुरसामोदो मन्दारवृक्षो यत्र सः**), मधुर एवं गन्धयुक्त मन्दार के वृक्षों से युक्त है; श्रीरघुनाथजी की सेना का सन्निवेश, जिस प्रकार (**विलसन्तः कपयो वानरा यत्र सः**) विलास करनेवाले सुन्दर वानरों से युक्त था, उसी प्रकार वह विभाग (**विलसत् कं सुखं येषां तथाभूताः पिकाः कोकिला यत्र सः**), जिनका सुख विलसित हो रहा है, ऐसे 'कोकिल' (कोयल)पक्षियों से युक्त है; एवं जीवमात्र, जिस प्रकार (**संसारें सुखलवं सुखलेशं गत्वा प्राप्य आमोदित आनन्दयुक्तः**) संसार में लेशमात्र सुख को पाकर आनन्दित हो जाता है, उसी प्रकार वह विभाग (**सम्यक् सारं सुखं यस्मात् तथाभूतं लवंगं यत्र सः संसारसुखलवंगो**

इव सदाबलमानवकुलः, स्वरसमूह इव स्फुटसप्तलापः, दानप्रवाह इव प्रभिन्नकरीरः, रागीव सदा मन्दकुसुमाशुगो वसन्तकान्तो नाम ॥५५॥

यत्र हि—हिमविगम-विमलतयाऽमृतकरोऽपि मृतकरोपितप्राण इव परिरभते मधुर-जनीर्मधुरजनीः, मधुराका मधुरा काशते। कामधुरा का मधुरारामरामणीयकवती न भवति ॥५६॥

यत्र च शीलितकुसुमोपवनः पवनः सेवितारामा रामाः समदास्तरुणास्तरुणा कुसुमितेनामितेनानिशविहारा विहाराः कुसुमरजःपूर्णा अपि दिगबला गवलाभा मधुकरै-

---

**वसन्तः तस्य भावस्तत्त्वं तेन आमोदितः सुगन्धयुक्तः**), सुन्दर सुख जिससे मिलता है, ऐसे लवङ्ग के वृक्ष से युक्त, जो वसन्तऋतु है, उसकी सुगन्धी से युक्त है; एवं इक्ष्वाकुवंश, जिस प्रकार (**सदाबलं मानवकुलं मनुवंशसमूहो मनुष्यसमूहो वा यत्र सः**) सदा बलशाली मनुवंश के समूह से अथवा मनुष्यसमूह से युक्त है, उसी प्रकार वह विभाग (**सदा बलमानानि बकुलानि यत्र सः**), सदा बढ़नेवाले मौलसिरी के वृक्षों से युक्त है; एवं स्वरों का समूह, जिस प्रकार (**स्फुटाः स्पष्टाः सप्तभिर्निषादादिभिरेव लापा आलापा यत्र सः**) स्पष्ट सुनाई देनेवाले निषाद, ऋषभ, गान्धार आदि सात प्रकार की आलापचारी से युक्त है, उसी प्रकार वह विभाग (**स्फुटां प्रफुल्लां सप्तलां आप्नोतीति सः**), खिली हुई नवमल्लिका की लताओं से युक्त है; एवं हाथी के मस्तक से निकलनेवाला मदजल का प्रवाह, जिस प्रकार (**प्रभिन्नकरिभ्यो मत्तहस्तिभ्य ईरति गच्छति निःसरतीति यावत्**) मदमत्त हाथियों से निकलता रहता है, उसी प्रकार वह विभाग (**विकसित-करीरवृक्षः**), पुष्पित करील के वृक्षों से युक्त है; एवं विषयानुरागी-व्यक्ति, जिस प्रकार (**सदा अमन्दः कुसुमाशुगः कामो यत्र सः**) सदैव विशाल काम से युक्त रहता है, उसी प्रकार वह 'वसन्तकान्त'-नामक विभाग भी (**सदा मन्दः कुसुमानां आशुगो वायुर्यत्र सः**), सदा मन्द-मन्द बहनेवाली पुष्पसम्बन्धी वायु से युक्त है ॥५५॥

इस विभाग की, विशेषतः कामोद्दीपकता का वर्णन करते हुए, कवि कहते हैं कि, जिस विभाग में, जाड़ा दूर हो जाने के कारण, निर्मल 'अमृतकर', अर्थात् चन्द्रमा एवं अमृतमय हाथ, मृतप्राणियों के ऊपर भी प्राणों के अर्पण करनेवाले की भाँति, वसन्तकालीन रात्रियों का आलिङ्गन करता रहता है। श्लेषपक्षे-अमृतमय हाथ, उच्चकुल में उत्पन्न होनेवाली परममधुर बधूजनों का आलिङ्गन करता रहता है। एवं 'मधुराका', अर्थात् वसन्तकाल की पूर्णिमा परममधुर भाव से प्रकाशित हो रही है। एवं वसन्तकाल में ऐसी कौन-सी 'कामधुरा' (कामिनी) है कि, जो (**मधुरेषु आरामेषु उपवनेषु रामणीयकवती न भवति अपितु सर्वैवेत्यर्थः**) परममधुर उपवनों में सुन्दरतावाली न हो; अपितु, सभी सुन्दर प्रतीत होती हैं ॥५६॥

इस विषय में, कारण का निर्देश करते हैं कि, उस 'वसन्तकान्त'-विभाग में, पुष्पमय उपवनों का सेवन करनेवाला 'पवन' (वायु) प्रवाहित रहता है, अतएव व्रजाङ्गनाएँ भी, पुष्पचयन करने के बहाने, उपवनों का सेवन करती रहती हैं, अतएव श्रीकृष्णरूप अनेक युवक भी 'समदा', अर्थात् हर्षातिरेक से युक्त हैं [यहाँपर वर्णनीय युवक, यद्यपि अकेले श्रीकृष्ण ही हैं, तथापि बहुवचन तो उनके प्रकाशमय अनेक कृष्णों को दृष्टि में रखकर है, यह जानना]। एवं वे श्रीकृष्णरूप युवक कैसे हैं ? तहाँ कहते हैं कि, पुष्पों से भरे हुए अपरिमित वृक्षों के कारण, उनके विहार, निरन्तर होते रहते हैं, अतएव श्रीकृष्णरूप वे युवक, 'विहाराः', अर्थात् विगलित हारोंवाले अथवा विशिष्ट हारोंवाले बने रहते हैं। एवं दिशारूप अङ्गनाएँ, पुष्पों की पराग से परिपूर्ण होकर भी निर्मल हैं, अतएव उनके गन्ध से बलपूर्वक आकृष्ट, तथा कमलों में

नीरजसो नीरजसोत्कण्ठैरपि, मकरन्दकरन्ददानानपि न पिबति कुसुमसमूहान् समूहान्मधुकर-निकरो निकरोति मत्ततयाऽऽततया प्रकामकामहेलालसमहेलालसदाननगन्धेन ॥५७॥

यत्र च—किं शुकचुञ्चवः किंशुकचुञ्चवः किममी वनान्ता इत्यसंपलाशं पलाशविपिन-मनुतर्कयन्ति चञ्चरीकाः ॥५८॥

किं बहुना ?—

माकन्दानां कलितकलिकास्वादनः कोकिलोऽयं, चञ्चच्चञ्चुर्यदयमनदत् कण्ठमूलं धुनानः ।
ग्रासीभूतः सह कलिकया यत्र लब्धावकाशो, मूर्तो नादः कुहुरिति बहिर्याति यत्र द्विरेफः ॥५९॥

किञ्च, मदकलकलकण्ठकण्ठघण्टा-,ध्वनिनिकरानुमित-स्वतन्त्रचारः ।
प्रतिसरति स यत्र मत्तवामा-,कल-कलदः स्मरगन्धसिन्धुरेन्द्रः ॥६०॥

---

उत्कण्ठावाले भ्रमरों के कारण, वे दिशारूप अङ्गनाएँ, भैंसे के सछिद्र शृङ्ग के समान प्रतीत होती हैं। एवं मधुकरों का समूह, पुष्परसरूप कर को देनेवाले पुष्पसमूहों का भी पान नहीं करता; अपितु, उनका तिरस्कार करता है [अतः मधुकरसमूह में राजकीय-पुरुषत्व एवं वसन्तऋतु में राजत्वभाव आरोपित समझना चाहिये]। वे पुष्पों के समूह भी, "ये मधुकरगण हमारे पुष्परस का पान क्यों नहीं करते हैं ? हमने ऐसा कौन-सा अपराध किया है ?" इस प्रकार के विशिष्ट 'तर्क' (अनुमान) से युक्त हैं। मधुकर-निकर भी बढ़ी-चढ़ी मत्तता के कारण, पुष्पों के मकरन्द का तिरस्कार कर रहा है, वह मत्तता भी, 'प्रकाम' (यथेष्ट), 'कामहेला' (कामसूचकभाव) के कारण, आलस्य से युक्त महिलाओं के शोभायमान मुख की सुगन्धी के द्वारा ही बढ़ी है ॥५७॥

और जिस विभाग में, भ्रमरगण, 'पलाश' (ढाक) के वन को "ढाक के वृक्षों से प्रसिद्ध ये वन-प्रदेश, रक्तवर्ण के पुष्पों से भरे होने के कारण, 'शुक' (तोता)—नामक पक्षियों की चोंच ही हैं क्या ?" इस हेतु से या सन्देह से **(असंपलाशं सम्यक् पत्ररहितं)** अच्छी प्रकार पत्रों से रहित ही समझते हैं। **(अत्र गद्ये 'किंशुकचुञ्चवः' इति पदे किंशुकैः पलाशैः प्रथिता इत्यर्थे किंशुकशब्दात् 'तेन वित्तश्चुञ्चुप्चणपौ" ५।२।२६। इति सूत्रेण चुंचुप् प्रत्ययो बोध्यः)** ॥५८॥

अधिक कहने से क्या ? देखो, जिस वसन्त में, आम के वृक्षों की कलिका का आस्वादन करने-वाला यह कोयल, अपनी चोंच फैलाकर, कण्ठ के मूलभाग को कंपित करता हुआ, अपने विपक्षी, कोयल के शब्द को सुनकर जब कूजने लगा, तब जो भ्रमर, कलिका के साथ ही पहले कोयल का ग्रास बन गया था, वही भ्रमर, 'अवकाश' (छिद्र, या मौका) पाकर, कोयल के 'कुहुः' इस प्रकार के मूर्तिमान् शब्द की तरह, बाहर निकलता रहता है। (यहाँपर "कलिकापर बैठे हुए भ्रमर को, कोकिल के आगमन के अनुसन्धान की जो रहितता है, एवं कोकिल को भी, यह भ्रमर है, कलिका नहीं है" इस प्रकार के विवेक का जो अभाव है, वह सब, मत्तता के कारण ही जानना) ॥५९॥

किंच उस 'वसन्तकान्त'—विभाग में, मद के कारण 'कल', अर्थात् अस्फुट मधुरध्वनि करनेवाले 'कोकिल' (कोयल) के कण्ठ की घण्टारूप ध्वनि के द्वारा, जिसके स्वतन्त्र विचरण का अनुमान लगाया जाता है, वही कामरूपी महामत्त दुर्दान्त श्रेष्ठहाथी, श्रीकृष्ण, प्रेमरूपमद से मतवाली व्रजाङ्गनाओं का कोलाहल उत्पन्न करता हुआ, प्रत्येक दिशा में घूम रहा है ॥६०॥

पुन्नागैरवतंसनं विदधती वासन्तिकाभिः स्रजं
गुच्छार्धं बकुलैर्ललाट-फलके सिन्दूरकं किंशुकैः ।
चाम्पेयैः कुचकञ्चुकं कटितटे शोणाम्बरं वञ्जुलै-
र्नित्यं मूर्तिमती सती विजयते श्रीर्यत्र पौष्पाकरी ॥६१॥

स्मितकुसुमजुषो मरन्दवाष्पाः, प्रविलसदङ्कुरजातरोमहर्षाः ।
निरवधि किल यत्र भाववत्यो, वनलतिकाः कति का न संलसन्ति ॥६२॥

**ग्रीष्मवर्णनम्**

**अथ षष्ठोऽपि यत्र काश्मीरदेश इव सततोत्पद्यमानतया सुरभितया च विलसत्कपीतनः, कासार इव प्रफुल्लमल्लिकाक्षालितः, शरत्काल इव सम्पन्नपाटलः, नाक इव सदोत्फुल्लशक्रः,**

---

एवं उस विभाग में, वसन्तकालीन शोभा मूर्तिमती होकर, नित्य ही उत्कर्ष पाती रहती है। देखो, वह 'पुन्नाग' (नागकेसर) के पुष्पों के द्वारा, अपने कर्णभूषण बनाती रहती है, एवं 'वासन्ती' (माधवी) लता के पुष्पों के द्वारा बनी हुई माला को धारण करती रहती है, एवं मौलसिरी के पुष्पों के द्वारा 'गुच्छार्ध', अर्थात् विशिष्ट हार पहनती रहती है, एवं 'किंशुक' (पलाश, ढाक) के रक्तवर्णवाले पुष्पों के द्वारा, अपने ललाटतटपर सिन्दूर धारण करती रहती है, एवं 'चाम्पेय' (चम्पा, चमेली) के पुष्पों के द्वारा बनी हुई चोली, वक्षःस्थलपर धारण करती रहती है, तथा 'वंजुल' (अशोक) के पुष्पों के द्वारा बनी हुई लालसाड़ी, कटितटपर धारण करती रहती है ॥६१॥

एवं जिस विभाग में, श्रीकृष्ण के भाव से निरन्तर भरी हुई कौन-सी वनलताएँ कितने प्रकार से शोभा नहीं पा रही हैं? अपितु, अनेक प्रकार से सुशोभित हैं। देखो, वे, मन्दहासरूप पुष्पों से युक्त हैं, 'मकरन्द' (पुष्परस)रूप प्रेमाश्रुओं से युक्त हैं, एवं शोभायमान अंकुरसमूह के रोमाञ्चित हैं ॥६२॥

**ग्रीष्मऋतु वर्णन**

तदनन्तर षड्ऋतु विभाग के बीच में, छठवाँ 'निदाघसुभग'—नामक विभाग है। काश्मीरदेश, जिस प्रकार निरन्तर उत्पन्न होने के कारण एवं सुगन्धयुक्त होने के कारण (**विलसत् कं सुखं यस्मात् तथाभूतं पीतनं कुंकुमं यत्र सः**) शोभायमान सुख जिससे उत्पन्न होता है, ऐसे केसर से युक्त है, उसी प्रकार वह विभाग भी (**विलसन् प्रफुल्लः कपीतनः शिरीषो यत्र सः "शिरीषस्तु कपीतनः" इत्यमरः**), खिले हुए 'शिरीष' (सिरिस)—नामक वृक्षों से युक्त है; एवं सरोवर, जिस प्रकार (**प्रफुल्लैर्मल्लिकाक्षैर्हंसभेदैरलितः शोभितः 'अल,भूषणे धातो रूपम्**) प्रसन्न 'मल्लिकाक्ष'-नामक हंसविशेषों से विभूषित है,उसी प्रकार वह विभाग (**प्रफुल्लैर्मल्लिकाभिः क्षालितः शोधितः**), विकसित हुई मल्लिका के पुष्पों द्वारा 'क्षालित', अर्थात् शोधित है; एवं शरत्काल, जिस प्रकार (**सम्पन्नपाटलः शरद्भवधान्यविशेषयुक्तः**) शरदृऋतु में होनेवाले धान्यविशेष से युक्त है, उसी प्रकार वह विभाग, खिले हुए 'पाटला'—नामक पुष्पवृक्षों से युक्त है; एवं स्वर्गलोक, जिस प्रकार सदा प्रसन्न रहनेवाले इन्द्र से युक्त है, उसी प्रकार वह विभाग, सदा खिले हुए 'शक्र', अर्थात् 'कुटज'-नामक वृक्षों से युक्त है; एवं जलाशय, जिस प्रकार अतिशय खिले हुए 'शतपत्र'-नामक कमलविशेषों से युक्त रहता है, उसी प्रकार वह विभाग, स्पष्टतर दिखाई देनेवाले 'शतपत्रक' (काष्ठकुट्ट या कठफोड़वा)-नामक पक्षी से युक्त है; एवं पर्वत में विद्यमान अग्नि के अनुमान का प्रयोग, जिस प्रकार (**नियतामव्यभिचारितां धूम्यां धूमसमूहमटति गच्छत्यनुसंधत्ते, इति यावत् 'समूहार्थे यत्प्रत्ययः'**) निरन्तर धूमसमूह के

**कमलाकर इव स्फुटतरशतपत्रकः, पर्वतगत-वह्न्यनुमानप्रयोग इव नियतधूम्याटः, प्रह्लादान्वय इव प्रचण्डविरोचनः, वैष्णवजन इव स्पृहणीय-विधुपादः, ईश्वर इव अखण्डनमज्जनसुखः, साधुजनसङ्ग इव क्रमहीयमान-दोषावसरः, हरिभक्त इव सदानुकूल-जगत्प्राणः, पुण्यवान् जन इव भद्रश्री-रसविलास-सुखो निदाघसुभगो नाम ॥६३॥**

**यत्र च—घनघर्मजनित-मर्मबाधया सर्वतः पलायमानेनेव शैत्यगुणेन व्रजपद्मिनीजनस्तन-दुर्गाश्रय एव केवलं विधीयत इव। यत्र च—तरवो वीरुधश्च निदाघपीडिता इव निरन्तर-मन्योन्यं लघुलघु विचलद्भिः किशलय-व्यजनैः सदयं विजयन्तीव, निज-निज-घनविटपच्छाय-याच्छाद्य शिशिरीकृतेन मणिमयालवाल-सलिलेन कृपाप्रपामिवोपकल्प्य परमातिथ्यकुशला**

---

अनुसन्धान से युक्त होता है, अर्थात् जहाँ-जहाँ धुआँ है, वहाँ-वहाँ अग्नि है, इस प्रकार के अनुसन्धान से युक्त है, उसी प्रकार वह विभाग (**नियतो धूम्याटः पक्षिविशेषो यत्र सः**), निरन्तर 'धूम्याट'-नामक पक्षिविशेष से युक्त है; एवं प्रह्लाद का वंश, जिस प्रकार प्रह्लादपुत्र प्रतापी विरोचन से युक्त है, उसी प्रकार वह विभाग भी, प्रचण्ड 'विरोचन' (सूर्य) से युक्त है; एवं वैष्णवजन, जिस प्रकार (**स्पृहणीयौ विधुपादौ विष्णुपादौ यस्य सः**) विष्णुचरणों की प्राप्ति की इच्छा से युक्त होता है, उसी प्रकार वह विभाग (**स्पृहणीया विधोः चन्द्रस्य पादाः किरणा यत्र सः**), चन्द्रमा की शीतल किरणों की अभिलाषा से युक्त है; एवं ईश्वर, जिस प्रकार (**अखण्डं पूर्णं नमतां जनानां सुखं यस्मात् सः**) अपने नमस्कारपरायण-जनों को अखण्डसुख देनेवाला है, उसी प्रकार वह विभाग भी (**न विद्यते खण्डनं यस्य तथाभूतं मज्जने स्नाने सुखं यत्र सः**), स्नान के समय अखण्डसुख देनेवाला है; एवं साधुजनों का सङ्ग, जिस प्रकार (**क्रमेण हीयमानः क्षीयमाणो दोषाणां अवसर उद्गमो यत्र सः**) उत्पन्न होनेवाले दोषों को क्रमशः क्षीण, कर देता है, उसी प्रकार वह विभाग भी (**क्रमशः हीयमानः क्षीयमाणो दोषाणां रात्रीणां अवसरः क्षणो यत्र सः**), क्रमशः क्षीण होनेवाली रात्रियों के क्षण से युक्त है, अर्थात् ग्रीष्मकाल में रात्रियों के क्षण, क्रमशः क्षीण होते ही जाते हैं; एवं हरि का भक्त, जिस प्रकार जगत्भर के प्राणों की अनुकूलता से युक्त है, अर्थात् जगत्भर के प्राणी, जिसके अनुकूल रहकर, अनुराग करते हैं (**तथा चोक्तं "येनार्चितो हरिस्तेन तर्पितानि जगन्त्यपि, रज्यन्ति जन्तवस्तत्र स्थावरा जङ्गमा अपि" भक्तिमति सर्वेऽपि जना अनुरज्यन्तीत्यर्थः**)। तात्पर्य—जिसने हरि की पूजा करली, उसने जगत्भर को तृप्त कर दिया, एवं ऐसे जन के ऊपर, स्थावर-जङ्गमात्मक सभीप्राणी अनुराग करते हैं, उसी प्रकार वह विभाग भी (**सदा अनुकूलः जगत्प्राणः पवनो यत्र सः**), सदैव अनुकूल शीतल, मन्द, सुगन्धपवन से युक्त है; तथा पुण्यवान्व्यक्ति, जिस प्रकार (**भद्रश्रीरविच्छिन्ना सम्पत्तिस्तया रसविलासात् शृङ्गारादि विलासात् सुखं यस्य सः**) निरन्तर रहनेवाली सम्पत्ति के द्वारा, शृङ्गारादि विलासों के सुख से युक्त होता है, उसी प्रकार वह विभाग भी (**भद्रश्रीरसश्चन्दनरसस्तेन विलाससुखं यत्र सः**), चन्दनरस के द्वारा प्राप्त, विलासमय सुख से युक्त है ॥६३॥

एवं 'निदाघसुभग'-नामक उस विभाग में, घनी गरमी के कारण, उत्पन्न हुई मार्मिक पीड़ा से, मानो सब जगह से भागनेवाले जाड़े ने, अर्थात् शीतलता ने, अपनी रक्षा के लिये सुलक्षणा व्रजाङ्गनाओं के स्तनरूप किले का ही केवल आश्रय ले लिया है, अर्थात् ग्रीष्मकाल में व्रजाङ्गनाओं के वक्षःस्थल को छोड़कर, मानो कहीं भी शीतलता नहीं प्रतीत होती। एवं जिस ग्रीष्मकाल में, वृन्दावन के वृक्ष एवं लताएँ, ग्रीष्म के ताप से पीड़ित से होकर, धीरे-धीरे हिलनेवाले अपने कोमलपत्ररूप 'व्यजनों' से, अर्थात् बीजनाओं के द्वारा, दयापूर्वक निरन्तर 'परस्पर' (आपस) में, मानो बीजना-सा ही कर रहे हैं; एवं अपनी-अपनी घनी शाखाओं की छाया के द्वारा ढ़ककर, शीतल किये हुए मणिमय 'आलवाल' (थाँवले) के

इव खग-मृगकुलस्य पिपासानिरासाय यतन्ते विश्रमयन्ति च पुण्यवत्स्विव सदाच्छायेषु निजतलेषु ॥६४॥

यत्र च——खरतर-दिनमणि-किरणानुविद्ध-दिनमणिमणिपटल-समुद्घटित-दहनदाह-निर्वापणचण-मणिमय-विहारशिखरिशिखर - निःस्यन्दमान-शिशिरतर–निर्झर-जलप्रपात-शीतलेषु घनतर-विटपिविटप-निवारित-वासर-मणिमयूखजालेषु वनपथेषु परस्परकरासङ्ग-भङ्गिम-रङ्गवत्यो झणझणायमानमणिनूपुरनिनदसरसं तादृश्यपि निदाघे वसन्तकाल इव सकुतुकं खेलन्ति व्रजदेव्यः ॥६५॥

यत्र च—दिवसकरकरनिकरज्वालजटालतया विषमविषधरनिःश्वासा इव करालतराः स्वयमेव स्वं स्वमेवोत्तापयन्तः सन्ततमनिर्वृता इव, प्रति-सलिलाशयं मज्जन्तोऽपि चात्मानं निर्वापयितुमसमर्था इव, व्रज-पद्मिनीजन-स्तनपरिमल-मिलनार्थमिवोपसर्पन्ति शीतली भवितुमनिलाः। यत्र च—दिवसादिव साध्वसात् क्षणदाऽऽप क्षणदापति-रुचिरा रुचिरामणीयकं यदि जनानां तदा तदासङ्गेन ते निदाघमेव श्लाघन्ते ॥६६॥

---

जल के द्वारा, कृपापूर्वक 'प्रपा' (प्याऊ)-सी लगाकर, अतिथि-सत्कार में, परमकुशल-व्यक्तियों की भाँति, पक्षी, एवं मृगगण की 'पिपासा' (प्यास) दूर करने के लिये, प्रयत्न कर रहे हैं; एवं पुण्यात्माव्यक्ति, जिस प्रकार सदा कान्ति से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वहाँ के वृक्ष एवं लताएँ सभी, सदैव छायावाले अपने तलभाग में, पक्षी एवं मृगकुल को विश्राम भी देते रहते हैं, अर्थात् अपने नीचे बैठनेवाले व्यक्तिमात्र को श्रमशून्य बना रहे हैं ॥६४॥

एवं जिस विभाग में, अतिशय तीक्ष्ण सूर्य की किरणों के सम्पर्क से युक्त, सूर्यकान्तमणि के समूह से उत्पन्न, अग्नि के दाह को दूर करने में, परमकुशल मणिमय जो विहारपर्वत हैं, उनकी शिखरों से झरनेवाले, परमशीतल झरनाओं के जल के गिरने के कारण, शीतलता से युक्त एवं वृक्षों की घनी शाखाओं के द्वारा, दूर की गई सूर्य की किरणों से युक्त, वन के मार्गों में व्रज की देवियाँ, उस प्रकार के ग्रीष्मकाल में भी, वसन्तकाल की तरह, आपस में हाथ मिलाकर, मनोहर रङ्गरागपूर्वक, एवं झन-झन शब्द करनेवाले नूपुरों के शब्द की सरसतापूर्वक तथा कौतुकपूर्वक क्रीडा करती रहती हैं ॥६५॥

एवं जिस ग्रीष्मकाल में, सूर्य के किरणसमूह की ज्वाला से जटिल-सा होकर, 'विषम' (भयंकर), 'विषधर' (सर्प) के श्वासों की तरह, अतिशय भयङ्कर-सा समस्त वायुमण्डल, स्वयं अपने को ही तपाता हुआ, निरन्तर दुखी की भाँति, प्रत्येक जलाशय में गोता लगाता हुआ भी, अपने को सुखी बनाने में असमर्थ-सा होकर, शीतल होने के लिये, सुलक्षणा-व्रजाङ्गनाओं के स्तनों की मनोहर गन्ध से मिलने के निमित्त ही, मानो उनके निकट गमन करता रहता है। एवं जिस ग्रीष्मकाल में, रात्रीदेवी ने, चन्द्रमा के सम्बन्ध से सुन्दर होकर, रोचकता के कारण, रमणीयता धारण करली है; क्योंकि गरमी के कारण, सभीलोगों को असह्य-दिवस से भय होता ही है, ऐसा देखकर, उस भय को दूर करने के निमित्त ही, मानो रात्रि में आसक्ति हो ही जाती है, अतः रात्रि की शीतलता के अनुभव के कारण, वे समस्तजन, ग्रीष्मकाल की ही श्लाघा करते हैं, अर्थात् "यह ग्रीष्मऋतु का समय धन्य है कि, जिसमें ऐसी शीतल रात्रियाँ होती हैं" इस प्रकार की प्रशंसा करते हैं ॥६६॥

किञ्च, कर्पूरत्रसरेणुबन्धुभिरपां निःस्यन्दिभिर्बिन्दुभि-
श्चञ्चच्चामर-चारु-मारुतधुतैर्मुक्तावितानैरपि ।
आकीर्णे जलयन्त्रवेश्मनि सरो-वाप्यादि-मध्यस्थिते
कृष्णो यत्र मुदा निदाघदिवसे शेते समं कान्तया ॥६७॥

भालप्रान्तनिबद्धकुन्तलभरो मुक्तास्रजा स्थूलया
वासः काञ्चनवारिहारि पवनस्पन्दानुमेयं दधत् ।
मल्लीकोरक-मालया द्रुततर-श्रीखण्डपङ्केन च
द्वित्रेण प्रियमण्डनेन च कृताकल्पो हरिः क्रीडति ॥६८॥

कर्णालङ्करणं शिरीषकुसुमैरुत्तंसनं पाटलै-
र्मालां मल्लिभिरङ्गदादि कुटजैः सम्पादयन्त्यात्मनः ।
आलीभिर्वनराजिभिः सह सदृग्भूषाभिरीशाङ्घ्रयः
सेव्यन्ते दिवसावसानसमये यस्मिन्निदाघश्रिया ॥६९॥

एवं द्वन्द्वशो द्वन्द्वशश्च ऋतुभिर्विभेदिता अपरेऽपि त्रयो विभागा इति नवकाननमेव वृन्दावनम्, मूलभूतं तु षड्भिरेव ऋतुभिरुपसेवितमित्यङ्गाङ्गिभावेन दशविभागमिति ॥७०॥

---

सरोवर या बावड़ी आदि के बीच में, एक जलयन्त्रगृह विद्यमान है। वह गृह, कर्पूरसमूह के सूक्ष्म कणों से युक्त, निरन्तर झड़नेवाले जलबिन्दुओं के द्वारा, एवं चलते हुए चामरों की मनोहर वायु के द्वारा कंपित, 'मुक्तामयवितानों' (मोतियों के चँदोवाओं) के द्वारा व्याप्त है। उसी गृह में, ग्रीष्मऋतु के दिनों में, श्रीकृष्ण, अपनी प्रिया श्रीमती राधिका के सहित, सहर्ष शयन करते हैं ॥६७॥

एवं श्रीकृष्ण, मोटे-मोटे मोतियों की माला के द्वारा, अपने ललाटतट के प्रान्तभाग में, अपने केशकलाप को दो भागों में विभक्त करके, एवं वायु के द्वारा कंपित होने से, अनुमान करने योग्य, अर्थात् अतिशयसूक्ष्म एवं सुवर्ण के जल के समान मनोहर, पीताम्बर को धारण करके, तथा मल्लिका के पुष्पों की कलियों के द्वारा, तथा पिघले हुए चन्दन के लेप के द्वारा "एवं ग्रीष्मकाल में अधिक भूषण असह्य हो जाते हैं" इसी कारण, मानो शीतल एवं प्रिय लगनेवाले दो-तीन अलंकारों के द्वारा सुसज्जित होकर, क्रीडा करते रहते हैं ॥६८॥

एवं 'निदाघसुभग'-नामक विभाग में, सिरिस के पुष्पों के द्वारा अपने कर्णफूल, एवं 'पाटल' (गुलाब) के पुष्पों के द्वारा अपना शिरोभूषण, एवं मल्ली के पुष्पों के द्वारा अपनी माला, एवं कुटज के पुष्पों के द्वारा अपने बाजूबन्द बनाती हुई, ग्रीष्मऋतु की शोभा मूर्तिमान् होकर, समान भूषणोंवाली वन-पंक्तिरूप अपनी सखियों के सहित, सायंकाल के समय, अपने स्वामी श्रीकृष्ण के चरणों की सेवा करती रहती है ॥६९॥

इस प्रकार, वृन्दावन के छः विभाग होनेपर भी, पुनः शरत् प्रभृति दो-दो ऋतुओं के द्वारा विभक्त, तीन विभाग और हैं, अर्थात् 'शरद्हेमन्तसन्तोष' एक, 'शिशिरवसन्तकान्त' दो, एवं 'निदाघ-वर्षाहर्ष' तीन। इस प्रकार वृन्दावन, नौ प्रकार के वनों से युक्त है। किन्तु, मूलभूत जो वृन्दावन है, वह

**यत्र षड्तुके विभागे—**

**सीमन्ते नवनीपकं करतले लीलारविन्दं नव-**
**स्निग्धं लोध्ररजः कपोलफलके बन्धूकमालां गले ।**
**कर्णे वञ्जुलपल्लवं स्तवकिनं मल्लीस्रजं कुन्तले**
**बिभ्रत्यो व्रजसुभ्रुवः प्रतिदिनं कृष्णं सदोपासते ॥७१॥**
**यस्मिन्मञ्जुलकुञ्जमण्डपकुलं नानामणीन्द्रालय-**
**स्पर्धावर्धितसौभगं पिककुलैर्भृङ्गैश्च निष्कूजितम् ।**
**यस्मिन्नोषधयो ज्वलन्ति रजनौ दीपायिताः सौरभं**
**कस्तूरीहरिणाङ्गना विदधते लूमैश्चमर्यो मृजाम् ॥७२॥**

श्रीयमुनावर्णनम्

**एवंभूतस्य वृन्दावनस्य मध्ये इन्द्रनीलमणिहारयष्टिरिव, इन्दीवर-मालेव, कज्जल-परिखेव, असितशाटीव वृन्दाटवीदेव्याः काचन यमुना नाम नदी ॥७३॥**

**या खलु सतरङ्गापि नतरङ्गाधायिका, सकमलापि नश्यत्कमला, ससारसापि विसारसारस्या, मज्जनसुखदापि नमज्जनसुखदा ॥७४॥**

---

तो छःहों प्रकार के ऋतुओं के द्वारा सुशोभित है, उस विभाग का नाम 'सर्वऋतुसुखद' (सभी ऋतुओं में सुखदायक) है । इस प्रकार अङ्गाङ्गीभाव से, वृन्दावन, दश विभागों में विभक्त है, अर्थात् 'सर्वऋतुसुख-दायक' विभाग अङ्गी है, एवं 'वर्षाहर्ष' आदि विभाग उसके अङ्ग हैं ॥७०॥

अतः छः ऋतुवाले जिस विभाग में, व्रजाङ्गनाएँ अपनी 'सीमन्त' (माँग)में, नवीन कदम्ब के पुष्प, करतल में लीलाकमल, कपोलयुगलपर नवीन एवं स्निग्ध लोध के पुष्पों की पराग, गले में 'बन्धूक' (दुपहरिया) के पुष्पों की माला, कान में गुच्छावाले अशोक के कोमलपत्र को, एवं केशपाश के ऊपर मल्लिका की माला प्रतिदिन धारण करके, सदैव श्रीकृष्ण की उपासना करती रहती हैं। इस श्लोक में १. कदम्बपुष्प, वर्षा का, २. कमल, शरद् का, ३. लोध्र की पराग, हेमन्त का, ४. बन्धूकमाला, शिशिर का, ५. अशोकपत्र, वसन्त का, तथा ६. मल्लिका की माला, ग्रीष्मऋतु की द्योतक है । अतः छः ऋतुवाले विभाग में, श्रीकृष्ण की सब प्रकार की सेवा, सदैव संभव है ॥७१॥

पूर्वोक्त लक्षणविशिष्ट श्रीवृन्दावन में, अनेक प्रकार की विशिष्टमणियों से जड़े हुए भवनों से भी अधिक सौन्दर्यशाली, मनोहर निकुञ्जमय मण्डपसमूह विद्यमान हैं, उनपर बैठकर, कोयल एवं भ्रमरगण, मधुर गुञ्जार करते रहते हैं । एवं जिस वृन्दावन में, तृण आदि औषधियाँ ही, रात्रि में दीपक का काम करती हैं; कस्तूरीमृग की अङ्गना ही, चारों ओर सुगन्ध फैलाती हैं; तथा चमरी-गैया ही, अपनी पूँछों के द्वारा झाड़ू का काम करती हैं ॥७२॥

**श्रीयमुना वर्णन**

इस प्रकार के वृन्दावन के बीच में, अनिर्वचनीयगुणविशिष्ट कोई 'श्रीयमुना'-नामक नदी है । वह, मानो वृन्दावनाधिष्ठात्री श्रीवृन्दादेवी की इन्द्रनीलमणिमयी हारों की लता है, या नीलकमलों की माला है, या कज्जलमयी 'परिखा' (खाई) है, अथवा श्यामवर्ण की साड़ी ही है ॥७३॥

**विविधलतिकाकारचित्रविचित्रितकञ्चुलिकयेव चिन्मणिशैवाल-लतिकावितत्या परिवृतवक्षःस्थलविलासिरथाङ्गपयोधरा, कलित-कह्लारादि-पराग-पटलचित्रपटा, भ्रमद्भ्रमर-घटाबद्ध-वेणिरिन्दीवरनयना, विकसदरविन्दमुखी, प्रफुल्लहल्लकलसदधरौष्ठी, सारससारसनाऽश्रितपुलिननितम्बा, कलहंसहंसका, मूर्तेव रमणीयता देवी तरलतरतरङ्गहस्तेनेव जलज-कुसुमैः श्रीकृष्णाराधनमबाधमनिशमेव कुर्वाणा जरीजृम्भ्यते ।।७५।।**

**यस्याश्चोभयोरेव कूलयोः कुसुमभर-भज्यमानविटपविटपि-पटलप्रतिबिम्बेन सलिला-न्तरेऽपि कुसुमितं काननान्तरमिव व्यञ्जयन्त्यां सह-प्रतिबिम्बितं विहगकुलमपि वैसारिणो यत्र जिघत्सवस्तुण्डेन खण्डयन्तः क्षणमवतिष्ठन्ते, रजनावपि बिम्बितं नक्षत्र-ग्रह-निकरमपि सर्वतः केनापि विकीर्णं लाजजालमिव मन्यमानाः शफरा अपि प्रत्येकमत्तुमुत्कण्ठन्ते ।।७६।।**

**मध्ये च यस्याः कर्पूरपूरमयानीव तिमिरनिकरोद्वान्तकान्त-कौमुदीशकलानीव वृन्दा-टवीदेव्याः श्रीखण्डखण्डाङ्गरागपटलानीव विस्रस्तवेणीदण्डान्तरान्तरा-विराजमानमालती-**

---

वह यमुना नदी, तरङ्गों से युक्त होकर भी (**नतानां नम्रत्वाद् भक्तानां रङ्गस्याधायिका अर्पयित्री**), विनम्र-भक्तों के लिये, श्रीकृष्णविषयक अनुराग को देनेवाली है; एवं कमलों से युक्त होकर भी (**न क्षयन्ति न ह्रासं प्राप्नुवन्ति कमलानि जलानि यस्याः सा 'सलिलं कमलं जलं" इत्यमरः**), अक्षयजल से युक्त है; एवं 'सारस'-नामक पक्षियों से युक्त होकर भी, (**विसारा मत्स्यास्तेषां सारस्यं यस्यां सा**) मछलियों को सरसता देनेवाली है; तथा स्नान करने के लिये सुखदायक होकर भी (**नमतां नम्रतापराणां जनानां सुखदा**), नम्रतापरायण-जनों के लिये ही सुखप्रद है ।।७४।।

एवं अनेक प्रकार की लताओंके-से आकारवाले, चित्रों से चित्रित 'कंचुलिका' (चोली, अँगिया) के समान, चित्स्वरूप मणिमय 'शैवाल' (सेवार, जल की काई) की लताओं के विस्तार के द्वारा, ढके हुए वक्षःस्थल के ऊपर विलास (क्रीडा) करनेवाले, चकवा-चकवीरूप स्तनोंवाली, रक्तवर्ण के कमल आदि की परागसमूह के द्वारा विचित्र वस्त्र पहननेवाली, घूमती हुई भ्रमरों की घटा के द्वारा ही निबद्ध वेणी (चोटी)वाली, नीलकमलरूप नेत्रोंवाली, विकसित कमलरूप मुखवाली, खिले हुए लालकमलरूप सुन्दर ओष्ठोंवाली, सारसपक्षीरूप करधनी के द्वारा शोभायमान पुलिनरूप कटिप्रदेशवाली, कलहंसरूप नूपुरों-वाली, श्रीमती यमुना नदी, मानो मूर्तिमती सुन्दरतारूप देवी के रूप में प्रगट होकर, चञ्चल-तरङ्गरूप अपने हाथों से, जल से उत्पन्न होनेवाले पुष्पसमुदाय के द्वारा, निर्विघ्नतापूर्वक निरन्तर, मानो श्रीकृष्ण की आराधना करती हुई ही, अतिशय शोभायमान है ।।७५।।

उसके दोनों तटों के ऊपर, जो वृक्षश्रेणी है, उसकी शाखाएँ पुष्पों के भार से, मानो झुकी जा रही हैं। उस वृक्षश्रेणी के प्रतिबिम्ब के द्वारा यमुना नदी, मानो अपने जल के मध्य में, पुष्पों से युक्त दूसरा वन ही प्रकाशित कर रही हैं। उस वृक्षश्रेणी के साथ प्रतिबिम्बित, पक्षियों के समूह को खाने की इच्छावाली समस्त मछलियाँ, अपने मुख से उनके टुकड़े करती हुई (कुछ प्राप्त न होनेपर) क्षणभर चुपचाप खड़ी रह जाती हैं। एवं रात्रि में भी जिसके जल में प्रतिबिम्बित हुए तारागण तथा ग्रहगण को भी, किसी के द्वारा फैलाई हुई खीलों की श्रेणी की तरह मानकर, छोटी-मोटी मछलियाँ भी, प्रत्येक को खाने के लिये उत्कण्ठित रहती हैं।

माल्यखण्डानीव नवानि पुलिनानि । येषु च कुत्रापि नवनवसमुज्जृम्भमाण-मरकताङ्कुराय-माण-तृणाङ्कुरेषु विविधान्येव कुसुमोपवनानि, अन्तरा अन्तरा मञ्जुलानि कुञ्जानि च, प्रतिपुलिनोपवनं चिन्मणिमय-मण्डपाश्च ॥७७॥

येषामङ्गणेषु सारस-सरारि-कुरर-चक्रवाक-कलहंसादिभिः सह तत्काननचराः शुक-पिकजीवञ्जीवचकोरकप्रभृतयो विहङ्गमाः सरभसमेव कृष्णकथालापेन मधुरगोष्ठीमिव कुर्वन्तो वर्तन्ते । उभयतश्च पार्श्वयोर्यस्या विविधमणिबद्धेषु तटेषु अन्तरा अन्तरा मरकत-कुरुविन्द-वैदूर्य-विद्रुमादि-विविध-मणिगणनिर्मिता अवतारा:, येषामभिमुखसमानसुघटिततया तटयोरेव सोपानपरम्परे शोभादेव्या दशनपंक्ती इव दृश्येते ॥७८॥

उभयतश्च येषां तिरस्कृत-मणिमण्डपानि लतामन्दिरमण्डलानि; तानि च यथा—

चत्वारस्तरवश्चतुर्षु सरुचः कोणेषु तेषामधो
द्वे द्वे चोभयतः प्रिये इव लते विष्वक् तथाऽवर्धताम् ।

---

इस उत्प्रेक्षा का पद्यानुवाद, मेरे द्वारा विरचित 'श्रीयमुनास्तोत्र' में इस प्रकार है :—

"निशायां यस्यां बिम्बितममलतारागणमहो
विलोक्योत्कण्ठन्ते सकलशफरा अत्तुमनिशम् ।
विकीर्णं लाजानां निकरमिति मत्वा सरभसं
नमामस्तां नित्यां सकलगुणयुक्तां रविसुताम् ॥"७६॥

एवं यमुनाजी के बीच-बीच में, जो नवीन पुलिन हैं, वे मानो कपूर के प्रवाह सदृश, अन्धकार-समूह को उगल देने के कारण, चन्द्रमा की मनोहर चन्द्रिका के टुकड़ों के समान, एवं वृन्दाटवीदेवी के अङ्ग में लगे हुए चन्दन-खण्डमय अङ्गराग के समूह की तरह, एवं बिखरी हुई चुटिया के बीच-बीच में विराजमान मालतीमाला के खण्डों की तरह प्रतीत हो रहे हैं । एवं जिन पुलिनों के मध्य में, कहीं-कहीं कोई-कोई पुलिन, नवीन-नवीन प्रकाशमान मरकतमणि के अंकुरों के समान, तृण एवं अंकुरोंवाले हैं, उन सभी पुलिनों में, अनेक प्रकार के पुष्पों के उपवन हैं, उनके बीच-बीच में मनोहर निकुञ्ज हैं, तथा प्रत्येक पुलिन के उपवन में, चित्स्वरूप मणिमय मण्डप भी शोभा पा रहे हैं ॥७७॥

उन मणिमय मण्डपों की प्राङ्गणभूमि में, सारस, सरारि, कुरर, चकवा, एवं कलहंस प्रभृति जलचर-पक्षियों के साथ, उसी वन में विचरण करनेवाले 'शुक' (तोता), 'पिक' (कोयल), 'जीवंजीव' (मोर के समान पंखोंवाला पक्षी), चकोर आदि पक्षिगण, हर्षपूर्वक श्रीकृष्ण की कथावार्ता के साथ, 'मधुर गोष्ठी'-(सभा)-सी करते हुए विद्यमान रहते हैं । एवं जिस यमुना के दोनों ही तरफ, अनेक प्रकार की मणियों से जड़े हुए तीरों के बीच-बीच में मरकत, कुरुविन्द, वैदूर्य, विद्रुम आदि अनेक प्रकार के मणिगणों से बने हुए घाट हैं । तथा जिन सभी घाटों के सम्मुख, समानरूप से बने हुए होने के कारण, दोनों ही तीरों की सीढ़ियों की श्रेणी, शोभारूपदेवी की दन्तपंक्ती के समान दिखाई देती हैं ॥७८॥

एवं उन दोनों तीरों के घाटों की दोनों तरफ, लताओं के द्वारा बने हुए जो मन्दिरमण्डल हैं, वे सब, मणिमय मण्डपों को भी तिरस्कृत करनेवाले हैं । वे सब लतामन्दिर इस प्रकार के हैं, यथा—

उन लतामय मन्दिरों के चारों कोनों के ऊपर जो चार वृक्ष हैं, वे सब लम्बाई, चौड़ाई, मुटाई एवं कान्ति आदि में समान हैं । उन चारों ही वृक्षों के नीचे, प्रत्येक वृक्ष की दोनों बगल, जो दो-दो

तानाक्रम्य परस्परास्तवपुषः पुष्पैः फलै पल्लवैः
साङ्गोपाङ्ग-मणीन्द्रमण्डपरुचं कुर्वन्ति सर्वा यथा ॥७९॥

तत्प्रकारो यथा—स्तम्भास्तेऽमी वडभ्यो नियतकुसुमिताः स्कन्धशाखास्तदीया
वल्लीनां पुष्पितानामपि विटपकुलैः कल्पितानि च्छदींषि ।
कैश्चिद् द्वारोऽपि भङ्गीविरचनरुचिरा भित्तयः कैश्चिदन्यैः
पुष्पैः प्रालम्बचूडाकलसविरचनाचामरादीनि कैश्चित् ॥८०॥

श्रीगोवर्धनवर्णनम्

अथ यस्य वृन्दावनस्य मध्ये पुरुषावतार इव सहस्रशिराः, सहस्रपाच्च, महाविनोदीव अमलमणिकटको विविधमणिकुण्डलश्च, शब्दग्राम इव विविधधातुयोनिः, ध्रुव इव भूभृत्कुल-भूषणोऽपि भगवदनुग्रहेण लङ्घित-सकलोपरितनलोकः सुनासीरनासीर इव दुरवगाह-गुहालंकृतः, मलय इव सर्वतोभद्रश्रीरपि न भुजगावासः, हर इव चन्द्रचूडोऽप्यनुग्रः, भगवानिव

---

लताएँ हैं, वे उन वृक्षों की दो-दो प्रियतमा जैसी मालूम पड़ती हैं। एवं वे वृक्षों के ऊपर चारों ओर उचितरूप से बढ़कर उस प्रकार से फैल गई हैं कि, जिस प्रकार उन चारों ही वृक्षों का आक्रमण करके, परस्पर में एक दूसरी के शरीर को ग्रहण करके, वे सभी लताएँ, अपने-अपने पत्र, पुष्प, एवं फलों के द्वारा, मानो साङ्गोपाङ्ग मणिमय मण्डपोंकी-सी शोभा को उत्पन्न कर रही हैं ॥७९॥

उन मणिमय लतामण्डपों के निर्माण का प्रकार, इस प्रकार है :—देखो, पूर्वोक्त वे चारों वृक्ष ही, मानो उन मण्डपों के स्तंभ हैं, एवं नियतरूप से पुष्पित हुई, उन वृक्षों की स्कन्ध शाखाएँ ही टेढ़ी होकर, परस्पर मिलकर, मानो चार 'वड़भी' (चन्द्रशाला) हैं, एवं पुष्पों से भरी हुई लताओं की शाखाओं के द्वारा ही, मानो उनकी छत बनी हुई हैं, एवं किसी-किसी लता की शाखाओं के द्वारा, सन्निवेश की कुशलतापूर्वक निर्माण करने से, परमसुन्दर चार दरवाजे तथा भींत भी वनी हुई हैं, तथा छत से नीचे की ओर लटके हुए पुष्पों के द्वारा, मणिमय झालर और शिखर के ऊपर मणिमय कलशों की रचना भी हो गई हैं, एवं कुछ पुष्पों के द्वारा चामर आदि बन गये हैं ॥८०॥

श्रीगोवर्धन वर्णन

एवं जिस वृन्दावन के मध्य में, 'श्रीगोवर्धन'-नामक गिरिराज महाराज विराजमान है। भगवान् का पुरुषावतार, जिस प्रकार हजार मस्तक एवं हजार चरणोंवाला है, उसी प्रकार वह गोवर्धन भी, हजारों शृङ्गों तथा निकटवर्ती छोटे-छोटे हजारों पर्वतों से युक्त है। महाविलासी-व्यक्ति, जिस प्रकार निर्मल मणिमय 'कटक' (पहुँची या कड़ूला) तथा विविधमणिमय कुण्डलों से युक्त होता है, उसी प्रकार वह गोवर्धन भी, विमल मणिमय कटक, अर्थात् कटिप्रदेश से युक्त है **(कटकोऽस्त्री नितम्बोऽद्रेः इत्यमरः)**, तथा **(विविधानि मणिमयानि कुण्डानि लातीति सः)** अनेक प्रकार के मणिमय 'राधाकुण्ड', 'श्यामकुण्ड', 'गोविन्दकुण्ड' आदि अनेक कुण्डों से युक्त है। एवं शब्दों का समुदाय, जिस प्रकार भू, स्था, या, वा, गम् प्रभृति धातुओं के द्वारा उत्पन्न होता है, उसी प्रकार वह गोवर्धन भी गेरु, मैनसिल आदि अनेक प्रकार की धातुओं का उत्पत्तिकारण है। एवं ध्रुव, जिस प्रकार राजकुल के भूषण होकर भी, भगवान् के अनुग्रह से, सबके ऊपर विराजमान ब्रह्मलोक को भी लांघकर विराजमान है, उसी प्रकार गोवर्धन भी, पर्वतकुल के

**विचित्रवनमालः, आनन्द इव महोत्सवेष्टः, भूवलय इव लोकालोकरमणीयः, आनन्दकन्दर-वटोऽपि आनन्दकन्दरावटः, वनराजी-सत्त्वानामप्यवनराजो सत्त्वानां गोवर्धनो नाम गिरिवरः ॥८१॥**

**यः खलु कैलासेनापि नोपमीयते,—अरूप्यत्वात्; न च मेरुणापि,—अजातरूपत्वात् ॥८२**

भूषण होकर भी, भगवान् श्रीकृष्ण के अनुग्रह से, सर्वोपरि विराजमान वैकुण्ठलोक को भी लाँघकर, गोलोक में विराजमान है।

एवं 'सुनासीर' (इन्द्र) की 'नासीर' (सेना), जिस प्रकार (**दुरवगाहेन अनतिक्रमणीयेन गुहेन कार्तिकेयनाम्ना सेनापतिना अलंकृतः**) अनतिक्रमणीय 'कार्तिकेय'-नामक सेनापति के द्वारा विभूषित है, उसी प्रकार वह गोवर्धन भी (दुरवगाहाभिः दुष्प्रवेशाभिः गुहाभिः अलंकृतः), दुष्प्रवेश गुफाओं के द्वारा अलंकृत है। एवं 'मलय'-नामक पर्वत, जिस प्रकार (**सर्वतः सर्वत्र भद्रश्रीः चन्दनतरुर्यत्र सः**) चारों ओर चन्दन के वृक्षों से सुशोभित है, उसी प्रकार वह गोवर्धन (**सर्वेभ्योऽपि भद्रा श्रीः समृद्धिर्यस्य सः**), सभी पर्वतों की अपेक्षा, उत्कृष्ट सम्पत्ति से युक्त होकर भी, मलयपर्वत की तरह, सर्पों का निवासस्थान एवं 'कामुक' (लंपट)—व्यक्तियों का निवासस्थान नहीं है (**भुजङ्गो विटसर्पयोरित्यमरः**)। एवं शंकर, जिस प्रकार चन्द्रशेखर हैं, उसी प्रकार वह गोवर्धन, चन्द्रस्पर्शकारी शृङ्गों से युक्त होकर भी, शंकर की तरह, भीषण नहीं है। भगवान् श्रीकृष्ण, जिस प्रकार विचित्र वनमाला से युक्त हैं, उसी प्रकार वह गोवर्धन भी, चित्र-विचित्र वन की पंक्तियों से युक्त है। एवं आनन्द, जिस प्रकार (**महति उत्सवे मङ्गलकर्मणीष्टः प्रशस्तः**) महान् उत्सव में, अर्थात् मङ्गलमय कार्य में प्रशंसनीय है, उसी प्रकार वह गोवर्धन भी (**महद्भिः उत्सैः प्रस्रवणैर्निर्झरैर्वेष्टो वेष्टनं यस्य सः**), बड़े-बड़े झरनाओं से चारों ओर व्याप्त है।

एवं भूमण्डल, जिस प्रकार 'लोकालोक'-नामक पर्वत के द्वारा रमणीय है, उसी प्रकार वह गोवर्धन भी (**लोकानां भक्तजनां आलोकः दर्शनं तेन रमणीयः**), भक्तजनों के दर्शनार्थ रमणीय है। एवं वह गोवर्धन (**आनन्दानां कन्दं मूलं रान्ति तथाविधा वटवृक्षा यत्र सः**) आनन्द के मूल को देनेवाले वट-वृक्षों से युक्त होकर भी (**आनन्दरूपः कन्दराणामवटो गर्तो यत्र सः**), इसकी गुफाओं का भीतरी भाग आनन्दरूप है। तथा वह गोवर्धन (**सत्त्वानां प्राणिनां अवनेन रक्षणेन राजितुं शीलं यस्य सोऽवनराजी, सत्त्वानां कीदृशानां वनराजीषु सत्त्वं वर्तमानत्वं येषां तेषां मृगादीनामित्यर्थः**) वन की पंक्तियों में रहने-वाले, मृग आदि प्राणियों की रक्षा करने के कारण विराजमान, अर्थात् शोभायमान है ॥८१॥

जिस गोवर्धन की उपमा, कैलासपर्वत से भी नहीं दी जा सकती, कारण (**अरूप्यत्वात्, रूपकेण वर्णयितुमशक्यत्वात्, अदृष्टोपमत्वादित्यर्थः। पक्षे रूप्यं रजतं तन्मयत्वाभावात्, कैलासो हि रजतमयो भवति, अयं तु विविधमणिशिलामयः**) यह पर्वत अनुपमेय है, अतः 'रूपक'-अलंकार के द्वारा भी, इसका वर्णन नहीं किया जा सकता है। श्लेषपक्ष में यह अर्थ है कि, 'रूप्य' चाँदी को कहते हैं। यह पर्वत, चाँदी से बना हुआ नहीं है; कैलासपर्वत तो चाँदी का बना हुआ है; किन्तु, यह पर्वत तो, अनेक प्रकार की मणिमयी शिलाओं से युक्त है; अतः, अनुपमेय है। अतः सुमेरुपर्वत के साथ भी, इसकी उपमा नहीं दी जा सकती, कारण (अजातरूपत्वात्-नित्यसिद्धरूपत्वात् **मेरुस्तु प्रकृतिजन्यरूप इति, पक्षे जातरूपं कनकं तन्मयत्वाभावात्, मेरुर्हि कनकमयो भवति**), यह पर्वत, नित्यसिद्ध रूपवाला है; किन्तु, मेरुपर्वत तो, प्रकृति से उत्पन्न रूपवाला है। श्लेषपक्ष में यह अर्थ है कि, 'जातरूप' सुवर्ण को कहते हैं। यह गोवर्धन, सुवर्णमय नहीं है; किन्तु, अनेक मणिमुक्ताओं से जटित है। किन्तु, सुमेरुपर्वत तो, केवल स्वर्णमय कहकर ही प्रसिद्ध है, अतः इसकी उपमा, किसी पर्वत से भी नहीं दी जा सकती, यही तात्पर्य है ॥८२॥

**यत्र आदिरसवर्णनावर्णसमूह इव, रूपकोपरूपक-व्यापार इव, माधुर्योपयोगी नटवर्गः ॥८३॥**

**यत्र किल कालीयक-तरुमूलवाहिना निर्झरेण परिमलपरिभावितासूपत्यकासु सकला एव तृणजातयो गन्धतृणतामभिपद्यन्ते, हरिद्द्रवद्रुममूलवाहिषु शुकपक्षच्छविषु निर्झरेषु कृतावगाहाः सर्वा एव रुरु-चमर-चमूरु-गवय-गन्धर्व-सृमर-रोहित-शश-शम्बर-प्रभृतयो हरिण-जातयो हरिन्मणिघटिता इव परस्परं न परिचिन्वन्ति ॥८४॥**

**यश्च क्वचन महानीलमणिशिलामयूखच्छवि-च्छुरित-स्फटिकमणिगण्डशैलः कलित-नीलनिचोलो हलधर इव दरीदृश्यते। क्वचन चारुचामीकरशिलाकिरणच्छुरिताधोभाग-महामरकतगण्डशैलः पीताम्बरो नारायण इव, क्वचन च, कनकमणिशिलापट्ट-संघट्ट-भासुर-हीरकोपलभित्तिर्हरगौरीविग्रह इव, क्वचन च मरकतगण्डशैलमनूभयतः प्रपाति-निर्झरजलो मण्डलीकृतकोदण्डः सीतापतिरिव, क्वचन च, रजतगण्डशैलोपरिगतकमलराग-शिलापट्ट-सन्निवेशो महाहंसाधिरूढः कमलयोनिरिव, क्वचन, चोच्चतरमणिगण्डशैलशिखरतः प्रबल-**

---

एवं 'आदिरस', अर्थात् शृङ्गाररस की रचना का वर्णसमूह, जिस प्रकार 'ट'-वर्ग, अर्थात् 'ट ठ ड ढ ण' इन वर्णों से रहित ही, माधुर्य का उपयोगी होता है। एवं रूपक-उपरूपक, अर्थात् नाटक-नाटिका आदि का व्यापार, जिस प्रकार नटवर्ग से युक्त होकर ही, माधुर्य का उपयोगी होता है, उसी प्रकार इस गोवर्धन में, जो नटवर्ग, अर्थात् अशोकवृक्षों का समूह है, वह भी माधुर्य का उपयोगी है ॥८३॥

एवं यह बात भी निश्चित है कि, जिस गोवर्धन में 'कालीयक' एक प्रकार के पीले चन्दन का वृक्ष है, उसके मूलप्रदेश से बहनेवाले झरने के द्वारा, परममनोहर सुगन्धी से संयुक्त, गोवर्धनपर्वत की निकटवर्ती भूमियों में, जो तृण की जातियाँ हैं, वे समस्त ही सुगन्धमय तृणवाली हो जाती हैं। एवं हरे-रङ्गवाली मरकतमणि के वृक्षों के मूल से बहनेवाले, तथा शुकपक्षी के पंखोंकी-सी हरी-हरी कान्तिवाले झरनों में स्नान करनेवाली, रुरु, चमर, चमूरु, गवय, गन्धर्व, सृमर, रोहित, शश, एवं शंबर आदि, जितनी प्रकार की भी मृगजातियाँ हैं, वे सभी, मरकतमणियों से बनी हुई-सी होकर, आपस में कोई किसी को पहचान भी नहीं पातीं ॥८४॥

एवं जो गोवर्धन, कहीं-कहीं महानीलमणिमयी शिलाओं की किरणों से व्याप्त, स्फटिकमणि के गण्डशैल से, अर्थात् पहाड़ से गिरे हुए बड़े-बड़े चट्टानों से युक्त होने के कारण, नीलाम्बर धारण करनेवाले बलदेव की तरह दिखाई देता है। एवं कहीं-कहीं, सुन्दर सुवर्णमयी शिलाओं की किरणों से, जिनका अधोभाग व्याप्त है, ऐसी महामरकतमणिमयी चट्टानोंवाला होने के कारण, पीताम्बरधारी श्रीनारायण के समान दिखाई देता है। एवं कहीं-कहीं, सुवर्णमणिमयी चट्टानों के सम्मेलन से शोभायमान, सफेद हीराओं के पत्थर की भीतवाला होने के कारण, गौरी-शंकर के शरीर के समान दिखाई देता है। एवं कहीं-कहीं, मरकतमणिमयी विशाल चट्टान के दोनों ओर गिरनेवाले, झरनों के जल से युक्त होने के कारण, गोलाकार धनुष् धारण करनेवाले, श्रीरामचन्द्रजी के समान दिखाई देता है। एवं कहीं-कहीं, चाँदी की बड़ी भारी शिला के ऊपर पद्मरागमणिमयी चट्टान के सम्मेलनवाला होने के कारण, विशाल हंसपर चढ़े हुए ब्रह्मा की तरह दिखाई देता है। कहीं-कहीं, अत्यन्त-ऊँची मणिमयी चट्टानों की शिखर से प्रबलतरवेग से गिरने-वाले, एवं अनेक प्रकार की मणियों की किरणों की कान्ति से सम्मिलित, निर्मल झरने के द्वारा, सीधा

तरतरसा निःस्यन्दमानेन विविधमणिकिरणच्छटाच्छुरितेन निर्मलनिर्झरेण ऋजुभूय लम्बमान-सुरपतिकोदण्ड इव, क्वचन च, विविधमणिपाषाणशवलीभाव-भासुरस्य सानुनः समुदित्वरेण किरणनिकरेण नभसि निर्मीयमाणः शक्रशरासन इव, क्वचन च, वैदूर्यमणिशिखरशिखा-समुद्भूत-किरणकन्दलीभिरनवच्छिन्न-धूमलेखाभ्रमेण भ्रमद्धूम्याटनिकर इव, क्वचन च, श्रीकृष्णस्य मणिसिंहासनायमान-सुसीम-सुषीमशिलाविलासः, क्वचन च, श्रीकृष्णस्य रास-विलासविशेषसमुचितमणिस्थलीपरिसरः, क्वचन च, श्रीकृष्णस्य मणिमन्दिरायमाण-कन्दर-निकरः, क्वचन च, पवनसमुद्धूत-विविध-कुसुमपराग-वितति-वितन्यमान-श्रीकृष्णार्थकसित-वितानः, क्वचन चामूलविकसितलोध्रतरु-निकरेणाभितोऽभितः प्रतानितपटकुट्टिमपटलायमानः धवखदिर-पलाशशल्लकी-निचुल-शिशपा–करज-मधूक–पनस-प्रियाल–तालीप्रभृतिभिर्वनराजि-भिरपहृतातपः सहजनिर्वैर-विसदृश-सत्त्व-समाकुलश्च । अपरे तत्पादा अपि तद्गुणा एव ॥८५॥

### नन्दीश्वरपर्वतोपरि नन्दग्रामवर्णनम्

एवमुक्तप्रकार-गोवर्धनसमः कश्चन तस्यादूरत एव नन्दीश्वराख्यो द्वितीय इव नन्दीश्वरः क्षितिधरः । यश्च चारुतरधवाक्रीडोऽपि माधवाक्रीडः, किंशुकवानपि न किं शुकवान्,

---

होकर लटकनेवाले इन्द्रधनुष् के समान दिखाई देता है । कहीं-कहीं, विविधमणि के पत्थरों के सम्मेलन से प्रकाशित शिखर से ऊपर की ओर प्रगट होनेवाले किरणसमूह के द्वारा, निर्मित होता हुआ इन्द्रधनुष् के समान दिखाई देता है । कहीं-कहीं, वैदूर्यमणिमयी शिखर के ऊपर से उत्पन्न होनेवाली किरणों के मूल से, निरन्तर धूमपंक्ति के भ्रम से घूमनेवाले 'धूम्याट' (धूमलवर्णवाले) पक्षीविशेषों के समूह जैसा दिखाई देता है । एवं कहीं-कहीं तो, यह गोवर्धन, श्रीकृष्ण के मणिमय सिंहासनों के समान, सुन्दर सीमावाली शीतल शिलाओं की शोभा से युक्त है ।

एवं कहीं-कहीं, श्रीकृष्ण के रासविलास के योग्य मणिमयीस्थलियों से युक्त, निकट भागवाला है । कहीं-कहीं, श्रीकृष्ण के मणिमय मन्दिरों के समान, परमसुन्दर गुफाओं के समूह से युक्त है । कहीं-कहीं, वायु के द्वारा कंपित अनेक प्रकार के पुष्पों की पराग के समूह के द्वारा, मानो श्रीकृष्ण की सेवा के लिये, फैलाए हुए सफेद चँदोवा से युक्त है । कहीं-कहीं, 'आमूल' (मूलतक) खिले हुए लोध के वृक्षों की श्रेणी के द्वारा, चारों ओर ताने हुए वस्त्रों से, मानो मणिजटित भूमियों के समान है । तथा 'धव' (धौ का वृक्ष), 'खदिर' (कत्था, खैर), 'पलाश' (ढाक), 'सल्लकी' (गजभक्ष्य गन्धवृक्ष), 'निचुल' ('हिज्जल'-नामक स्थलबेंत), 'शिशपा' (शीशम), 'करज' (करञ्ज), 'मधूक' (महुआ), 'पनस' (कटहल), 'प्रियाल' (चिरौंजी या पियार), एवं ताल आदि वृक्षों की वनश्रेणी के द्वारा, गोवर्धनपर्वत की धूप दूर होती रहती है । एवं वह गोवर्धन, सहज निर्वैर परस्पर विरोधी प्राणियों से व्याप्त है, अर्थात् वहाँपर कौआ-उल्लू, मूषा-बिल्ली, नकुल-सर्प, हरिण-व्याघ्र आदि स्वाभाविक बैरी प्राणी भी, परस्पर निर्वैरभाव से, एकसाथ विचरण करते हैं । और गोवर्धन के निकटवर्ती छोटे-छोटे जो पर्वत हैं, वे भी उसी के समान गुणोंवाले हैं ॥८५॥

### नन्दीश्वर-पर्वतपर नन्दग्राम का वर्णन

पूर्व-वर्णित श्रीगोवर्धनपर्वत के ही समान, उसी के निकटवर्ती 'नन्दीश्वर'-नामक कोई पर्वत है । वह दूसरे नन्दीश्वर या महादेव के समान ही, कर्पूरवत् गौरवर्णवाला है । एवं 'धव'-नामक वृक्षों के

**सुप्रस्थशोभोऽपि असुप्रस्थशोभः, वामन इव सुरसार्थसमुत्पादनखनिःस्यन्दमानसलिलनिर्झर-शीतशिवः, प्रौढ-मानिनीजन इव सहचरीप्रसादरचनाभेद्यमनःशिलासारः, हर इव सदोपगूढ-शैलजः ॥८६॥**

**यत्र काचन राजधानी व्रजपुर-पुरन्दरस्य। यत्र खलु मेखलाशृङ्खलादिष्वेव खल इति, स्वस्वसरःस्वेव मत्सर इति, चन्द्र एव दोषाकर इति, परिमलादिष्वेव मल इति, छत्र-चामरादिदण्डेष्वेव दण्ड इति, नीवि-रसनादिबन्धेष्वेव बन्ध इति, चन्दनकुङ्कुमादिपङ्केष्वेव पङ्क इति, समाध्यादौ केवलमाधिरिति, आपीडादौ पीडेति शब्दः श्रूयते ॥८७॥**

---

बगीचाओं से युक्त होकर भी, श्रीकृष्ण की सुन्दर क्रीडाओं से युक्त है। 'किंशुक' (ढाक) के वृक्षों से युक्त होकर भी, वह 'शुक'-नामक पक्षियों से युक्त नहीं है क्या ? अपितु, वहुत-से तोताओं से युक्त है। **(सु सुष्ठु प्रस्थानां शृङ्गानां शोभा यस्य सः)** सुन्दरशिखरों की शोभा से युक्त होकर भी **(असूनां प्राणानां प्रस्था प्रकर्षेण स्थितिर्येषु तानि भक्ष्यपेयादिवस्तूनि तैर्शोभा यत्र सः)**, प्राणों की विशेष करके स्थिति जिनमें है, ऐसी भक्ष्य-पेय आदि समस्त वस्तुओं की सुलभतारूप शोभा से युक्त है। एवं वामन भगवान्, जिस प्रकार **(सु शोभना रसा त्रिपादपरिमिता प्रार्थिता वृत्तिकरी भूमिस्तदर्थं समुद्गतस्य पादस्य नखान्निःष्यदमानेन सलिलनिर्झरेण गङ्गाख्येन शीतः शीतलीकृतः शिवो येन सः)** बलिराजा से प्रार्थित, वृत्तिकरी, त्रिपाद-परिमित सुन्दरभूमि के नापने के लिये, ऊपर की ओर उठाये हुए, अपने चरणनख से निकलते हुए गङ्गारूप झरने के जल से, शिवजी को शीतल करनेवाले हैं, उसी प्रकार वह नन्दीश्वर भी **(सुरसानां अर्थानां वस्तूनां सम्यगुत्पादन्यः खनयो यत्र सः)**, सुन्दर एवं सरस वस्तुओं को अच्छी प्रकार उत्पन्न करनेवाली खानो से युक्त है, तथा उससे झरनेवाले जल के झरनों के तटपर, 'शीतशिव', अर्थात् 'सौंफमुहुरी'-नामक लता या शमीलता या शतपुष्पीलता से युक्त है। एवं प्रौढमानिनी-स्त्रीरूप जनों की मनरूप शिला की कठिनता, सखियों की प्रसन्नता की रचना के द्वारा, अर्थात् उनकी अनुनय विनय के द्वारा, जिस प्रकार भेदन की जा सकती है, उसी प्रकार उस पर्वत में जो मैनसिल का सार है, वह 'सहचरी' (पीतझिण्टी)-नामक लता की प्रसाद रचनाद्वारा, अर्थात् खिलने की परिपाटीद्वारा, आकृति से किसी प्रकार भिन्न नहीं किया जा सकता। एवं शङ्कर, जिस प्रकार **(सदा उपगूढा आलिङ्गिता शैलजा पार्वती येन सः)** पार्वती के द्वारा सदैव आलिङ्गित रहते हैं, उसी प्रकार वह पर्वत भी **(सदा उप समीपे गूढं शैलजं शिलाजतु यत्र सः)**, अपने निकटवर्ती गुप्तरूप से विद्यमान शिलाजीत से सदैव युक्त है ॥८६॥

इस प्रकार के नन्दीश्वरपर्वत के ऊपर, व्रजरूप पुर के महेन्द्र, श्रीनन्दबाबा की 'नन्दग्राम'-नामक कोई राजधानी है। जिस राजधानी में 'मेखला', 'शृङ्खला', 'व्रीहिखल', 'उलूखल' आदि शब्दों में ही 'खल'-शब्द सुनाई देता है; किन्तु, खलजनों के अभाव से, किसी व्यक्ति में 'खल'-शब्द का प्रयोग नहीं हो पाता। अपने-अपने सरोवरों में ही 'मत्सर', अर्थात् यह मेरा सरोवर है, इस भाववाला 'मत्सर'-शब्द सुनाई देता है; किन्तु, 'मात्सर्य' (डाह) के अभाव के कारण, 'डाह' अर्थ में प्रयुक्त होनेवाला 'मत्सर'-शब्द कहीं भी सुनाई नहीं देता। चन्द्रमा में ही 'दोषाकर' (रात्रि को करनेवाला) ऐसा शब्द सुनाई देता है; किन्तु, उस राजधानी में, सभीजनों के निर्दोष होने के कारण, 'दोषाकर' (दोषों का खजाना) इस अर्थ-वाला शब्द कहीं भी नहीं सुना जाता। एवं 'परिमल', 'धूमल', 'श्यामल', 'कमल' आदि शब्दों में ही 'मल' यह शब्द सुनाई देता है; अन्यत्र नहीं, अर्थात् वहाँ के वासी, तथा वहाँ की समस्त वस्तुमात्र निर्मल हैं। 'छत्रदण्ड', 'चामरदण्ड', 'इक्षुदण्ड', 'भुजदण्ड', एवं 'तिथि-नक्षत्रदण्ड' आदि में ही 'दण्ड'-शब्द, सुना जाता है; किन्तु, दण्डनीय-व्यक्ति के अभाव से, 'राजदण्ड' आदि शब्द वहाँ नहीं सुने जाते। 'नीविबन्ध', 'रसना-

**किञ्च, कुन्तलादौ कौटिल्यम्, हारादौ लौल्यम्, कर-चरणादिषु रागः, अवलग्नादौ मध्यमाख्या, पलोन्मित एव पलितम्, कुसुमादिधूलीष्वेव रजः, अन्धकार एव तमः, रत्नादिष्वेव काठिन्यम्, युग्म एव द्वन्द्वम्, पवनादौ मन्दता, मध्यादावेव क्षीणता, लोचनादावेव चाञ्चल्यम्, जलेष्वेव नीचगामिता, व्यभिचारिभावेष्वेव ग्लानि-शङ्का-दैन्य-विषादादयः,**

---

बन्ध', 'मेखलाबन्ध', एवं 'काव्यबन्ध' आदि शब्दों में ही 'बन्ध' यह शब्द सुनाई देता है; अन्यत्र नहीं। एवं 'चन्दनपङ्क', 'कुंकुमपङ्क', 'कस्तूरीपङ्क', 'कर्पूरपङ्क' इत्यादि शब्दों में ही 'पङ्क' यह शब्द सुना जाता है; किन्तु, पाप अर्थ में प्रयुक्त होनेवाला 'पङ्क'-शब्द, कहीं भी सुनाई नहीं देता। तथा 'समाधि', 'उपाधि' (धर्मचिन्ता), 'राजाधिकार' आदि शब्दों में ही 'आधि'-शब्द सुनाई देता है; किन्तु, वहाँपर मानसिकपीडा के अत्यन्ताभाव के कारण, मानसी-व्यथावाचक 'आधि'-शब्द, कहीं भी सुनाई नहीं देता। और 'आपीड' (मुकुट), 'पुष्पापीड', 'चन्द्रापीड', 'तारापीड', 'कुसुमापीड', 'स्तनोपपीड' इत्यादि शब्दों में ही, केवल 'पीडा' यह शब्द सुनाई देता है; अन्यत्र नहीं। तात्पर्य—उस राजधानी के निवासी, सभीप्राणी पीडा-रहित हैं ॥८७॥

किंच उस राजधानी में 'कुन्तल' (सिर के केश), 'कटाक्ष' आदि में ही 'कौटिल्य' (कुटिलता, टेढ़ापन) का व्यवहार होता है; अन्यत्र नहीं। 'हार', 'वस्त्राञ्चल' आदि में ही चञ्चलता का व्यवहार होता है; अन्यत्र नहीं। 'कर', 'चरण', 'तालु', 'अधरौष्ठ', 'जिह्वा' एवं 'नख' आदि में ही 'रागः' (लालिमा) का व्यवहार होता है; अन्यत्र आसक्ति आदि में नहीं। 'अवलग्न' (मध्यभाग) एवं 'मध्यांगुली' आदि में ही, 'मध्यम'-नाम का व्यवहार होता है; अन्यत्र नहीं। 'पल' के प्रमाण में ही 'पलित'-शब्द का व्यवहार होता है; किन्तु, बुढ़ापे के द्वारा केश पकने के अर्थ में 'पलित'-शब्द का प्रयोग नहीं होता; कारण, वहाँ वृद्धावस्था का प्रभाव नहीं है। एवं 'कुसुम', 'कर्पूर', 'धेनु', 'धूलि' आदि शब्दों में ही 'रज'-शब्द का प्रयोग होता है, अर्थात् 'कुसुमधूलि', 'कर्पूरधूलि', 'गोधूलि', 'धेनुधूलि' आदि शब्दों के सम्पर्कवाले 'धूलि'-शब्द में ही 'रज'-शब्द का प्रयोग होता है; किन्तु, रजोगुण आदि में नहीं; कारण, वहाँ रजोगुण का सर्वथा अभाव है। एवं 'अन्धकार' अर्थ में ही 'तम'-शब्द का व्यवहार होता है, तमोगुण में नहीं; वहाँ कोई भी तमोगुणी नहीं है। 'रत्न', 'सुवर्ण', 'रजत' (चाँदी) आदि में ही कठिनता का व्यवहार होता है; अन्यत्र नहीं; कारण, वहाँ के निवासी, सभीजन कोमल प्रकृति के हैं। एवं 'युगलजोड़ी' में ही 'द्वन्द्व'-शब्द का व्यवहार होता है; किन्तु, कलह आदि में नहीं। 'पवन', एवं 'हास्य' आदि शब्दों के साथ ही मन्दता का व्यवहार होता है; अन्यत्र मूर्खता, मन्दभाग्यता आदि अर्थ में नहीं। अङ्गनाओं के 'मध्यभाग' आदि में ही क्षीणता का प्रयोग होता है; अन्यत्र नहीं। 'लोचन', एवं 'पल्लव' आदि में ही, चाञ्चल्य का व्यवहार होता है; अन्यत्र नहीं। केवल 'जल' में ही, नीचगामिता का व्यवहार होता है; अन्यत्र नहीं। और साहित्य-शास्त्रोक्त व्यभिचारीभावों में ही 'ग्लानि', 'शंका', 'दैन्य', 'विषाद' आदि का व्यवहार होता है; अन्यत्र नहीं। तात्पर्य—वहाँपर ग्लानि आदि का सर्वथा अभाव है। यहाँपर गूढभावार्थ यह है कि, श्रीकृष्ण के सम्बन्ध से, सच्चिदानन्दमय होने के कारण, शृङ्गार आदि रसों के उपयोगी, यदि वे पूर्वोक्त खलता, मात्सर्यता आदि भाव हैं, तो वे, भूषणरूप ही हैं; किन्तु, दूषणप्रद नहीं है; क्योंकि देखो, 'श्रीराधिका', एवं 'चन्द्रावली'—इन दोनों के यूथों में, परस्पर के इष्ट-साधन एवं अनिष्ट-बाधन आदि के द्वारा खलत्व, मात्सर्य आदि दोषों के उद्‌गार, प्रतीति-मात्र के लिये दिखाई देते ही हैं; तथा श्रुति, स्मृति, शास्त्र आदिकों के सैंकड़ों वचनों के द्वारा, जिनका नित्यसिद्धभाव निश्चित है, ऐसे श्रीनन्द, उपनन्द, एवं पर्जन्य आदि में पके हुए केशों का सम्मेलन, वात्सल्य-रस का पोषक होने से, भूषण ही है, तथा **'लोकवत्तुलीलाकैवल्यम्'** इस न्याय के अनुसार, काल के द्वारा

**मुक्तादिष्वेव छिद्रम्, कटाक्षादिष्वेव तैक्ष्ण्यम्, रसविशेष एव कटुता, जातावेव सामान्यम्, रजत एव दुर्वर्णता। यत्र च—सर्वे एव नानागुणखनयोऽपि मुक्तावस्थाः; यत्र च—अरुणोदय इव प्राचीरागमः, उत्सवप्रदेश इव वितानितमणितोरणः, सूर्य इव हरिदश्मरश्मिमहारथ्यः, हरनटनविलास इव महाट्टहासः, सूर्योदय इव निजमहसोरुचारिमणि निशान्तः, नारायण इव चामीकरपटलः, ब्रह्मानन्द इव उपयुक्तमुक्तावलीकः, सत्सेनानीसार इव विदूरवलभीकः,**

---

हुई वृद्धता आदि की प्रतीतिमात्र होनेपर भी, अचिन्त्य होने के कारण से, वह, लीला के विरुद्ध नहीं है। क्योंकि, जो अचिन्त्य भाव हैं, उनमें तर्क का सम्बन्ध करना निषिद्ध है, **यथोक्तं प्रभासखण्डे "अचिन्त्याः खलु ये भावा न तांस्तर्केण योजयेत्। प्रकृतिभ्यः परं यत्तु तदचिन्त्यस्य लक्षणम्॥"** तथा 'मुक्ता' (मोती), 'शृङ्ग', 'वंशी' आदि में ही छिद्र का अन्वेषण किया जाता है; किन्तु, किसी व्यक्तिविशेष में नहीं। 'कटाक्ष', 'बुद्धि', 'अनुराग', एवं 'नखाग्र' आदि में ही तीक्ष्णता देखी जाती है, स्वभाव में नहीं। रसविशेष में ही 'कटुता' दिखाई देती है; अन्यत्र नहीं। एवं जातिमात्र में ही, 'सामान्य'-शब्द का प्रयोग होता है; अन्यत्र नहीं। 'रजत', अर्थात् चाँदी में ही, 'दुर्वर्ण'-शब्द का प्रयोग होता है; अन्यत्र नहीं, अर्थात् नन्दबाबा की उस राजधानी में, दुष्टवर्णवाला कोई भी व्यक्ति नहीं है। एवं जिस राजधानी में, श्रीकृष्ण के सभी पारिवारिक-जन वात्सल्य आदि रसों के पोषक 'वृद्धत्व' (बूढ़ापन), 'तारुण्य' (युवापन), 'पौगण्ड' (बालकपन), 'बाल्य' (शिशुपन) आदि गुणों की खान होकर भी, श्रीकृष्ण के पितामह (पर्जन्य) आदि मुक्ताऽवस्थावाले हैं, अर्थात् पूर्वोक्त युक्ति के अनुसार, अचिन्त्य होने के नाते, कालकृत विकारमयी अवस्था से रहित हैं।

एवं जिस राजधानी में, श्रीउपनन्द बाबा आदि का जो पुरसमूह है, वह अरुणोदय की भाँति **(प्राच्या दिशो रागेण रक्तिम्ना मा शोभा यतः सः)**, अर्थात् पूर्वदिशा की लालिमा से, जिस प्रकार अरुणोदय की शोभा होती है, उसी प्रकार वह पुरनिकर भी **(प्राचीरैः प्राकारैरगमोऽगम्यः)**, बड़े-बड़े परकोटाओं के कारण 'अगम्य' (दुष्प्रवेश्य) है। एवं उत्सव का स्थान, जिस प्रकार चँदोवा से युक्त तथा मणिमय वन्दनमाला से युक्त होता है, उसी प्रकार वह पुरनिकर भी, विस्तारित मणिमय 'सिंहद्वार'-नामक बाहिरी दरवाजे से युक्त है **(तोरणोऽस्त्री बहिर्द्वारम् इत्यमरः)**। एवं सूर्य, जिस प्रकार **(हरिदश्मा हरिन्मणिस्तद्वद् रश्मयः किरणा येषां ते महारथ्या महान्तो रथवाहका अश्वा यस्य सः)** हरे-रङ्गवाली मणियोंकी-सी किरणोंवाले बड़े-बड़े घोड़ाओं से युक्त होता है, उसी प्रकार वह पुरनिकर भी **(हरिदश्मनां हरिन्मणीनां रश्मयो यासु ता महत्यो रथ्याः प्रतोल्यो यत्र सः)**, हरे-रङ्गवाली मणियों की किरणों से युक्त, बड़ी-बड़ी गलियों से युक्त है। एवं शंकरजी का नृत्यविलास, जिस प्रकार महान् अट्टहास से युक्त है, उसी प्रकार वह पुरनिकर भी, बड़ी-बड़ी अटारियों के प्रकाश से युक्त है। एवं सूर्योदय का समय, जिस प्रकार **(निजस्य महसा तेजसा उरुचारिमणि सति, अधिकचारुतायां सत्यां निशाया रात्रेरन्तो नाशो यत्र सः)** अपने तेज की अधिक सुन्दरता के हो जानेपर, रात्रि का अन्त कर देता है, उसी प्रकार वह पुरनिकर भी **(निजमहसा उरुचारीणि मणिमयानि निशान्तानि गृहाणि यत्र सः)**, अपनी प्रभा के द्वारा, ऊर्ध्वगामी मणिमय गृहों के द्वारा युक्त है। एवं नारायण भगवान्, जिस प्रकार **(चामीकरं सुवर्णं तद्वर्णं पटं वस्त्रं लाति गृह्णातीति सः)** सुवर्णवर्ण के पीताम्बर से युक्त हैं, उसी प्रकार वह पुरनिकर भी **(चामीकरपटलः सुवर्णवर्णछदियुक्तः)**, सुवर्णवर्ण की छत से युक्त है। एवं ब्रह्मानन्द (ब्रह्मसम्बन्धी आनन्द), जिस प्रकार **(उपयुक्ता मुक्तावली मुक्तश्रेणी यत्र सः)** उचित मुक्तजनों की श्रेणी से युक्त होता है, उसी प्रकार वह पुरनिकर भी **(उपयुक्ताभिराधिक्येन लग्नाभिर्मुक्ताभिरुपलक्षितं वलीकं 'छज्जा' इति ख्यातं यत्र सः)**, अधिकरूप से लगे हुए मोतियों से युक्त, छज्जाओंवाला है। श्रेष्ठसेनापतियों का मुख्यव्यक्ति, जिस प्रकार

**चकोरनिकर इव शशधरकान्तगोपानसीमः, रत्नाद्रिरिव विविधरत्नप्रघणः, हर इव सदामहोमाङ्गनः पुरनिकरः ॥८८॥ यस्य प्रधानतमम्—**

**मसारप्राचीरं मरकतगृहं हेमपटलं**
**प्रबालस्तम्भालि स्फटिकवृति वैदूर्यवडभि ।**
**महानीलेन्द्राट्टं विमलकुरुविन्दोपलमहा-**
**प्रतीहारं नानाकृतिजितविमानावलि पुरम् ॥८९॥**

**कुड्ये यस्य मणिप्रवेकरचिते शिल्पक्रियाकल्पितैः**
**प्रत्यासज्य शुकैः समं गृहशुकेष्वासादित-स्थेमसु ।**
**सप्राणाः किममी इमे किमथ वेत्युन्मीलतः संशयाद्**
**दातुं दाडिमबीजकानि सुचिरं मुह्यन्ति मुग्धाङ्गनाः ॥९०॥**

**श्रीनन्द-यशोदावर्णनम्**

**यत्र पुरे मूर्त इव वात्सल्यरसः, शरीरभृदिव शुद्धसत्त्वम्, सार इव सकलसौभाग्यस्य,**

---

**(विदूरा बलानां सेनानां भीर्यस्मात् सः)** अपनी सेनाओं के भय को दूर भगा देता है, अर्थात् जिसका आश्रय लेकर सेना, शत्रुओं से भयभीत नहीं होती, उसी प्रकार वह पुरनिकर भी **(विदूरा वलभी चन्द्रशालिका यत्र सः)**, ऊँची-ऊँची अटारियों से युक्त है । एवं चकोरों का समुदाय, जिस प्रकार **(शशधरस्य चन्द्रस्यैव कान्तानां कमनीयानां गवां किरणानां पाने सीमा मर्यादा यस्य सः)** चन्द्रमा की मनोहर किरणों के पान करने की मर्यादा से युक्त होता है, उसी प्रकार वह पुरनिकर भी **(चन्द्रकान्तमणिमयीभिर्गोपानसीभिर्वलभीभिर्मा शोभा यस्य सः)**, चन्द्रमणिमयी अट्टालिकाओं की शोभा से युक्त है । एवं रत्नमयपर्वत, जिस प्रकार **(विविधै रत्नैः प्रघणोऽति निविडः)** अनेक प्रकार के रत्नों के द्वारा, घना भरा रहता है, उसी प्रकार वह पुरनिकर भी **(विविधरत्नमयाऽलिन्दः "प्रघाणप्रघणालिन्दा बहिर्द्वारप्रकोष्ठके" इत्यमरः)**, विविध रत्नमयी पौरियों से युक्त है, अर्थात् घर की चौखट के बाहर की जगह विविधरत्नमयी है । तथा शङ्करजी, जिस प्रकार **(सदा मह उत्सवो यस्यां सा उमा पार्वती अङ्गना यस्य सः)** सदा उत्सवस्वरूपा पार्वतीरूपा पत्नी से युक्त हैं, उसी प्रकार वह पुरनिकर भी **(सदाम दामयुक्तं होमाङ्गनं होमचत्वरं यत्र सः)**, मालाओं से युक्त होम करने के चबूतराओं से अलंकृत है ॥८८॥

इन सब पुरों के बीच में, श्रीनन्दबाबा का पुर, सर्वप्रधान है । उसका 'प्राचीर' (परकोटा), 'मसार' (नीलमणि) के द्वारा बना है । **(नीलो मणिर्मसारः स्यात् इति हारावली)** । समस्तगृह मरकतमणिमय हैं, उनकी छत सुवर्णमयी है, सम्पूर्ण 'स्तम्भ' (खंभे) की पंक्ति, 'प्रबाल' (मूँगा) से बनी है, उसका घेरा स्फटिकमणिमय है, उसकी गोख या छज्जे वैदूर्यमणि से बने हैं, उसकी अट्टालिकाएँ श्रेष्ठनीलमणियों से बनी हैं, उसके बड़े-बड़े दरवाजे निर्मल पद्मरागमणि के पत्थरों से बने हैं, एवं वह पुर, अनेक प्रकार की चित्रकारी के द्वारा, देवविमानों की श्रेणी को भी जीतनेवाला है ॥८९॥

एवं श्रेष्ठमणियों के द्वारा बनी हुई, जिस पुर की भीतपर 'शिल्पक्रिया' (कारीगरी) के द्वारा बनाये हुए तोताओं के साथ मिलकर, घर के पालतू तोता, जब स्थिर हो जाते हैं, तब 'मुग्ध' (सीधीसाधी) गोपाङ्गनाएँ, "प्राणों से युक्त ये तोता सच्चे हैं, अथवा ये·······" इस प्रकार से उत्पन्न हुए सन्देह के कारण, उनको अनार के बीज देने के लिये बहुत देरतक विमुग्ध हो जाती हैं ॥९०॥

द्वीप इवानन्दसमुद्रस्य श्रीनन्दो नाम व्रजराजः । यः खलु भगवत्पितृभाव-भावुक-सुभगम्भावुकः, चिद्विलास इव सदैकावस्थः ॥६१॥

यस्य च भगवत्प्रकाशफला कल्पवल्लीव, मूर्तिमतीव वात्सल्यरसश्रीः, सञ्चारिणीव तेजोमञ्जरी, स्वकुलयशोदा यशोदा नाम सधर्मचारिणी ॥६२॥

यत्र च राजधान्यां बहव एव गोदुहः । सर्वे पशुपतयोऽपि अहरा अभवा अनुग्राश्च गव्याजीवा अपि न गव्या जीवाः ॥६३॥

तत्र च केचन व्रजराजस्य सनाभयः, केचन परम्परासम्बन्धभाजः, तेषामपत्यानि श्रीकृष्णसहचराः; केचन गोदुहो मूर्ता इव भगवद्धर्माः, तत्पत्न्यश्च मूर्ता इव भक्तिवृत्तयः, तदुत्पन्नाः कन्या भगवत्प्रेयस्यः ॥६४॥

---

श्रीनन्द-यशोदा का वर्णन

जिस पुर में 'श्रीनन्द'-नामक व्रजराज विराजमान हैं, वे मूर्तिमान् वात्सल्यरस के समान हैं, शरीरधारी शुद्धसत्त्व के समान हैं, समस्त प्रकार के सौभाग्य के सार के समान हैं, एवं आनन्दमय समुद्र के 'द्वीप' (टापू) के समान हैं। एवं जो नन्दजी, भगवान् श्रीकृष्ण के पितृभावरूप मङ्गलद्वारा सदैव सौभाग्यशाली हैं, तथा चिन्मयविलास की तरह, सदा एक-सी अवस्थावाले ही बने रहते हैं, अर्थात् श्रीकृष्ण की स्थिति, जिस प्रकार नित्यकिशोर अवस्था में रहती है, उसी प्रकार श्रीनन्दबाबा भी, काले तिलों से मिले हुए तण्डुलों की तरह, अधपके केशोंवाली प्राथमिक वृद्धावस्था में, नित्यस्थित रहते हैं। क्योंकि, नन्दबाबा का ध्यान करनेवाले, त्रैकालिक उपासकों की अनादि परम्परा से, तथा उनके द्वारा किये गये उनके साक्षात्कार से, और उसी प्रकार की अवस्था के बोधक श्रुति, स्मृति आदि शास्त्रों के हजारों प्रामाणिक वचनों से, प्रारंभिक वृद्धावस्था ही समुचित है। इसी प्रकार भगवान् के सखा-सखी आदि समस्त परिवार के जनों की, अपने-अपने रस की पोषण करनेवाली अवस्था में नित्यस्थिति, रसिकजनों को जान लेनी चाहिये ॥६१॥

श्रीनन्दबाबा की धर्मपत्नी का नाम 'यशोदा' है। वह यशोदामाता, श्रीकृष्णभगवान् का प्रकाशरूप फलवाली कल्पलता के समान है, वात्सल्यरस की मूर्तिमान् शोभा के समान है, चलती-फिरती तेजरूप मञ्जरी के समान है, एवं अपने कुल को यश देनेवाली है ॥६२॥

जिस राजधानी में, बहुत-से जो गोप विराजमान हैं; वे सब, पशुपति होकर भी, चोर नहीं हैं; सांसारिक जन्म से रहित हैं, एवं सभी सरल प्रकृतिवाले हैं (इस गद्य में 'हर', 'भव', 'उग्र' आदि शब्दों में 'पशुपति' होने के कारण 'विरोधाभास'–अलङ्कार है), एवं वे सब गोप (**गव्यमेव आजीवो जीविका येषां ते**), गोदुग्ध, गोदधि, गोघृत आदि की जीविकावाले होकर भी (**गौः पृथिवी तद्भवा गव्याः ते जीवा गव्या अर्थात् पार्थिवा न भवन्ति किन्तु चिन्मया इत्यर्थः**), पृथ्वी के विकाररूप पार्थिवजीव नहीं हैं; किन्तु सभी गोप, चिन्मय हैं ॥६३॥

उन सब गोपों में, कुछ गोप तो, व्रजराज श्रीनन्दबाबा की जाति के हैं, एवं कुछ परम्परा-सम्बन्ध से आत्मीय हैं। उन गोपों के पुत्र ही, श्रीकृष्ण के सखा कहलाते हैं। कुछ गोप तो, मूर्तिमान् भागवतधर्म के समान हैं; एवं उनकी पत्नीरूप गोपियाँ, भक्ति की मूर्तिमान् वृत्तियों के समान हैं। उन गोपियों से उत्पन्न होनेवाली कन्याएँ ही, श्रीकृष्णभगवान् की प्रियतमा हैं ॥६४॥

श्रीकृष्ण-मित्रवर्णनम्

**ये तु श्रीकृष्णसहचरा बालकास्ते सर्वे श्रीसनकादय इव नित्यकौमाराः, वनप्रदेशा इव सवयसः, हारभेदा इव परस्परतोऽविसदृशगुणाः, शरत्पद्माकरा इव बृहस्पतिवंशा इव सदाच्छविकचाः, ईशानदिग्विभागा इव समदसुप्रतीकाः, शरद्विलासा इव पद्मास्याः, षड्ज-मध्यम-पञ्चम-स्वरा इव समानश्रुतयः, कुसुमसमूहा इव सुघ्राणाः, अक्षदेविन इव चञ्चलाक्षाः, रघुनाथसहाया इव ओजस्वि-सुग्रीवाः, कलभा इव पीनायतहस्ताः, मथ्यमानक्षीरनीरधि-तरङ्गा इव प्रसन्नवक्षोभाः, करिण इव पीनकटाः, सदा सुखिन इव महोरवः, चन्द्रा इव**

---

**श्रीकृष्ण के सखाओं का वर्णन**

किन्तु, श्रीकृष्ण के 'सहचर' (सखा) जो बालक हैं, वे सब, सनकादिकों की तरह, नित्यकुमार अवस्थावाले हैं [श्रीकृष्ण की समान अवस्थावाले होने के कारण, नित्यकिशोर होकर भी, वे सखा, कृष्ण की किशोरावस्था के समान कार्य न करने से, नित्यकुमार ही कहे जाते हैं, अतः, श्रीकृष्ण के सखाओं में भद्र, सुभद्र, बलभद्र आदि सुहृद् सखाओं को छोड़कर; चेट, विट आदि का कार्य करनेवाले सखाओं में, शृङ्गाररस की पोषक चातुरी होनेपर भी, निर्विकारता में, सनकादिकों की समानता है, यह तात्पर्य है]। एवं वन के प्रदेश, जिस प्रकार (**वयांसि पक्षिणस्तैः सहिताः**) पक्षियों से युक्त होते हैं, उसी प्रकार श्रीकृष्ण के सखा भी (**परस्परं समानं वयो येषां ते**), परस्पर समान अवस्थावाले हैं। पुष्प आदि के हारविशेष, जिस प्रकार आपस में एक-से ही धागे में पुरे रहते हैं, उसी प्रकार वे सखा भी, परस्पर समान मित्रतावाले हैं। शरत्कालीन सरोवर, जिस प्रकार निर्मलकमलों से सदा खिले रहते हैं; एवं बृहस्पति के वंशवाले, जिस प्रकार (**सदाच्छविः सदाकान्तियुक्तः कचः शुक्राचार्य-शिष्यत्वेन प्रसिद्धो बृहस्पतिपुत्रो येषु ते**) सदाकान्ति से युक्त, शुक्राचार्य के शिष्यरूप से प्रसिद्ध एवं बृहस्पति के पुत्र 'कच' से युक्त हैं, उसी प्रकार वे सखा भी (**सदाच्छवियुक्ताः कचाः केशा येषां ते**), सदाकान्तिवाले चमकीले केशों से युक्त हैं। एवं ईशान-दिशा का विभाग, जिस प्रकार मदमत्त 'सुप्रतीक'-नामक दिग्गज से युक्त है, उसी प्रकार वे सखा भी (**समदा मृगमदचर्चायुक्ताः शोभनाः प्रतीका अङ्गानि येषां ते**), कस्तूरीमिश्रित चन्दन की चर्चा से युक्त शोभायमान अङ्गोंवाले हैं। शरदृतु के विलास, जिस प्रकार कमलों की स्थिति से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वे सखा भी, कमल के समान मुखवाले हैं। 'षड्ज', 'मध्यम' एवं 'पञ्चम'-नामक स्वर, जिस प्रकार समान संख्यावाली श्रुतियों से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वे सखा भी, समान कानोंवाले हैं, [देखो, सातों-स्वरों की बाईस श्रुतियाँ होती हैं, 'षड्ज', 'मध्यम', 'पञ्चम'–इन तीन स्वरों की चार-चार मिलकर बारह श्रुतियाँ हैं, 'निषाद', एवं 'गान्धार'–इन दोनों स्वरों की दो-दो मिलकर चार श्रुतियाँ होती हैं, तथा 'ऋषभ', एवं 'धैवत'–इन दोनों स्वरों की तीन-तीन मिलकर छः श्रुतियाँ होती हैं; इस प्रकार सब मिलकर, बाईस होती हैं ]। एवं पुष्पों के समूह, जिस प्रकार सुन्दर सुगन्ध से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वे सखा भी, सुन्दर नासिकावाले हैं।

जुआ खेलनेवालों के पासे, जिस प्रकार चञ्चल होते हैं, उसी प्रकार उन सखाओं के नेत्र, चञ्चल हैं। श्रीरघुनाथजी के सहायक वानर, जिस प्रकार तेजस्वी सुग्रीव से युक्त थे, उसी प्रकार वे सखा भी, तेजस्वी एवं सुन्दर 'ग्रीवा' (गला) से युक्त हैं। हाथियों के बच्चे, जिस प्रकार मोटी एवं लम्बी सूँड़ से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वे सखा भी, मोटी एवं लम्बी भुजाओं से युक्त हैं। मथित होनेवाले क्षीरसमुद्र के तरङ्ग, जिस प्रकार (**प्रकर्षेण सीदतीति प्रसन् सदेर्गत्यर्थत्वात् प्रसरन् नवः क्षोभो येषां ते**) चलनेवाले नवीन क्षोभ से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वे सखा भी (**प्रसन्ना वक्षसो भा कान्तिर्येषां ते**), वक्षःस्थल की

**कोमलपादाः, सदैकदशा** अपि त्रिदशौकाधिकाः, ते च श्रीदाम-सुदाम-वसुदाम-सुबलादयः ॥९५॥

श्रीकृष्ण-सखीनां वर्णनम्

**द्वितीयगोदुहां तु** ताः कन्याः, सुकविता इव सुकुमारपदाः, **मनोवृत्तय इव निरुपम-जङ्घालताः, वनवास-प्रवृत्तरामराज्यश्रिय** इव स्ववरजानुगतसकलसौभाग्याः, **उत्सव-भूमय इव घनोरुरम्भास्तम्भारोपाः**, दुरूहग्रन्थवृत्तय इव प्रकटितटीकाः, **बन्धुजनचिरकालासङ्गतय इव बन्धुरोदराः, भगवन्नामकीर्तय** इव सदावर्तनाभीकाः, **भगवत्कृपा इव दीनावलग्नाः, वर्षाश्रिय इव नवपयोधराः**, हेमन्तश्रिय इव सुवलितायतदोषाः, **अभिषेकावसानशिरःश्रिय**

---

**सुन्दरशोभा से युक्त हैं।** एवं हाथी, जिस प्रकार मोटे गण्डस्थल से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वे सखा भी, स्थूल कटिप्रदेश से युक्त हैं। एवं सदासुखी रहनेवाले व्यक्ति, जिस प्रकार **(महेन उत्सवेन उरवः प्रवीणाः)** उत्सव से प्रवीण होते हैं, उसी प्रकार वे सखा भी, विशाल जंघाओंवाले हैं। चन्द्रमा, जिस प्रकार कोमल 'पाद' (किरण)वाले होते हैं, उसी प्रकार वे सखा भी, कोमल 'पाद' (चरण)वाले हैं। और वे सब सखा, एकदशावाले होकर भी, अर्थात् श्रीकृष्ण की तरह, नित्यकिशोर अवस्थावाले होकर भी, देवताओं की अपेक्षा महान् अधिक हैं। उनके नाम—श्रीदामा, सुदामा, वसुदामा, सुबल आदि हैं ॥९५॥

**श्रीकृष्ण की सखियों का वर्णन**

कविवर्य कर्णपूर ने, लोकोत्तर उपमाओं के द्वारा, श्रीकृष्ण के प्रियतम सखाओं का वर्णन, जिस प्रकार साङ्गोपाङ्ग किया, उसी प्रकार श्रीकृष्ण की प्रियतमा सखियों का भी वर्णन, चरणों से लेकर केश-पर्यन्त करते हुए कहते हैं कि, दूसरे गोपों की जो कन्याएँ हैं, वे तो, सुन्दर कवियों की सुन्दर कविताएँ, जिस प्रकार 'सुबन्ततिङन्तरूप' सुकुमार पदों से युक्त होती हैं; उसी प्रकार वे कन्या भी, सुकोमल चरणों से युक्त हैं। मन की वृत्तियाँ, जिस प्रकार **(निरुपमा जङ्घालता शीघ्रगामिता यासां ताः, 'जङ्घालोऽतिजवः' इत्यमरः)** अनुपम शीघ्रगामिता से युक्त होती हैं, उसी प्रकार वे कन्या भी, अनुपम जङ्घारूप लताओं से युक्त हैं। वनवास में प्रवृत्त होनेवाले श्रीरामजी के राज्य की सम्पत्तियाँ, जिस प्रकार **(शोभने अवरजे कनिष्ठे भरते अनुगतं सकलं सौभाग्यं यासां ताः)** सुन्दर स्वभाववाले, अपने छोटे भाई भरत के ऊपर, अनुगत होकर ही, समस्त सौभाग्य को प्राप्त कर पाई थीं, उसी प्रकार वे कन्या भी **(स्वयोर्वरयोर्जानुनोर्गतं प्राप्तं सकलं सौभाग्यं किं पुनः सर्वांगेषु यासां ताः)**, अपने श्रेष्ठ घुटनों के द्वारा ही, प्राप्त किये हुए सकल सौभाग्य से युक्त हैं, फिर इनके सर्वाङ्ग सौन्दर्य का तो कहना ही क्या है? एवं उत्सव की भूमियाँ, जिस प्रकार **(घनो निविड उरूणां विपुलानां रम्भास्तम्भानां कदलीस्तम्भानां आरोपो यासु ताः)** घने एवं विशाल केला के खंभाओं के आरोपण से युक्त होती हैं, उसी प्रकार वे कन्या भी **(घनाभ्यामूरुभ्यां रम्भास्तम्भौ सौन्दर्येण आलुम्पन्तीति ताः, डलयौ रलयोरैक्यात्)**, अपनी घनी जंघाओं के सौन्दर्य के द्वारा, केला के स्तम्भों की शोभा का लोप करनेवाली हैं। एवं 'दुरूह' (कठिनता से समझ में आने योग्य) ग्रन्थ की वृत्तियाँ, जिस प्रकार विद्वानों के द्वारा प्रगट की गई टीकाओं की सहायता से ही जानी जा सकती हैं, उसी प्रकार वे कन्या भी **(प्रकृष्टा कटितटी यासां ताः)**, सुन्दर कटितट से युक्त हैं। एवं बन्धुजनों का चिरकालीन विरह, जिस प्रकार **(बन्धूनां रोदं रोदनं रान्तीति ताः)** बन्धुओं के रोने-धोने से युक्त होता है, उसी प्रकार वे कन्या भी **(बन्धुरं अश्वत्थपत्रवत् उन्नतानतं उदरं यासां ताः)**, पीपल के पत्ते की तरह, ऊँचे-नीचे उदर से युक्त हैं। भगवन्नाम का माहात्म्य या भगवन्नाम का कीर्तन, जिस प्रकार **(सदा आवर्तनेन पुनः पुनरुच्चारणेन न विद्यते भीर्याभ्यस्ताः)** सदैव बारंबार उच्चारण करने से, किसी प्रकार के भय से युक्त नहीं है, उसी प्रकार वे कन्या भी **(सन् शोभन आवर्तो यस्यां तथाभूता नाभी यासां ताः)**, शोभायमान आवर्तवाली

**इव कम्बुकन्धराः, नारायणकरशाखा इव मार्जितकमलाननाः, वसन्तश्रिय इव तिलकुसुम-गन्धवहाः, भगवन्मूर्तय इवेक्षणानुगृहीत-कुवलयाः, भगवद्गुणकथा इव श्रवणरम्याः, कुबेरपुर-श्रिय इव विलसदलकाभिख्याः, पश्चिमदिग्विभागलक्ष्म्य इव अभिरामकेशकलापाः ॥६६॥**

**श्रीराधिकावर्णनम्**

**आसां मध्ये सकलरमणीमौलिमणिमालेव, वैदर्भीरीतिरिव माधुर्यौजःप्रसादादि-सकलगुणवती सकलालङ्कारवती रसभावमयी च, कनककेतकीव प्रेमारामस्य, तडिन्मञ्जरीव**

---

नाभी से युक्त हैं। भगवान् की कृपा, जिस प्रकार (**दीनेषु अवलग्ना सङ्गता**) दीनजनों के ऊपर ही लगी रहती है, उसी प्रकार वे कन्या भी (**दीनं क्षीणं अवलग्नं मध्यदेशो यासां ताः**), अत्यन्त क्षीण 'मध्यदेश' (कमर) से युक्त हैं। वर्षाऋतु की शोभाएँ, जिस प्रकार नूतन जलधरों से युक्त होती हैं, उसी प्रकार वे कन्या भी, नूतन 'पयोधरों' (स्तनों) से युक्त हैं। हेमन्तऋतु की शोभाएँ, जिस प्रकार (**सुष्ठु वलिता प्रतिदिनं वर्धमाना अतएव आयता दीर्घा दोषा रात्रिर्यासु ताः**) प्रतिदिन अच्छी प्रकार बढ़नेवाली रात्रियों से युक्त होती हैं, उसी प्रकार वे कन्या भी (**सुवलिते आ ईषदायते दोषे बाहू यासां ताः "दोषा रात्रौ भुजेऽपि च" इति विश्वः**), सुगठित एवं कुछ लम्बी भुजाओं से युक्त हैं। अभिषेक के अनन्तर, सिर की शोभाएँ, जिस प्रकार (**कम्बुः शङ्खस्तदीयं कं जलं धरन्तीति ताः**) शङ्ख के जल को धारण करती रहती हैं, उसी प्रकार वे कन्या भी (**कम्बुवत् त्रिरेखाङ्कितग्रीवाः**), शङ्ख की तरह, तीन रेखाओं से युक्त कण्ठ-वाली हैं। नारायण भगवान् की 'करशाखा' (अंगुलियाँ), जिस प्रकार (**मार्जितं कमलाया लक्ष्म्या आननं मुखं याभिस्ताः**) लक्ष्मीदेवी के श्रीमुख का मार्जन करती रहती हैं, उसी प्रकार वे कन्या भी (**मार्जितं विमलीकृतं कमलमिवाननं यासां ताः**), निर्मलकमल के समान मुखवाली हैं। वसन्तऋतु की शोभा, जिस प्रकार (**तिलकुसुमस्य गन्धं वहन्तीति ताः**) तिल के पुष्पों की सुगन्ध को धारण करती हैं, उसी प्रकार वे कन्या भी (**तिलकुसुममिव गन्धवहा नासिका यासां ताः**), तिल के पुष्पों के समान नासिकावाली हैं। भगवान् की मूर्तियाँ, जिस प्रकार (**ईक्षणेन दर्शनेनैव अनुगृहीतं कुवलयं भूमण्डलं याभिस्ताः**) अपने दर्शन-मात्र से ही, भूमण्डल को अनुग्रह से युक्त करती रहती हैं, उसी प्रकार वे कन्या भी (**ईक्षणाभ्यां नेत्राभ्यामनुगृहीतं स्पर्धायोग्यत्वाऽसंभवात् अनुकम्पितं कुवलयं नीलोत्पलं याभिस्ताः**), अपने नेत्रों के द्वारा (स्पर्धा के योग्य न होने के कारण), नीलकमल के ऊपर अनुग्रह करनेवाली हैं। भगवान् के गुणों की कथाएँ, जिस प्रकार श्रवणमात्र से रमणीय हैं, उसी प्रकार वे कन्या भी, एक-से कानोंद्वारा 'रमणीय' (सुन्दर) हैं। कुबेरपुरी की सम्पत्तियाँ, जिस प्रकार (**विलसन्ती अलकायाः पुर्या अभिख्या शोभा याभिस्ताः**) अलकापुरी की शोभा को सुशोभित करनेवाली हैं, उसी प्रकार वे कन्या भी (**विलसद्भिरलकैश्चूर्णकुन्तलैः शोभा यासां ता**), शोभायमान अलकावलियों की शोभा से युक्त हैं। पश्चिमदिशा की शोभाएँ, जिस प्रकार (**अभिरामस्य केशस्य कं जलं तस्येश्वरस्य वरुणस्य कलाः शिल्पानि पान्तीति ताः**) रमणीय-जलपति-वरुण की कारीगरी की रक्षा करनेवाली हैं, उसी प्रकार वे कन्या भी (**रमणीयकेश-समूहवत्यः**), रमणीय-केशकलापोंवाली हैं ॥६६॥

**श्रीमती राधिका का वर्णन**

इन सब गोपकन्याओं के मध्य में, 'श्रीराधिका'-नामवाली कोई सर्वोत्कृष्ट गोपकन्या है। वह, समस्त रमणीजनों के मस्तकपर विराजमान मणिमयी माला के समान है। अलङ्कार-शास्त्र में 'वैदर्भी'-नामक एक रीति है, वह जिस प्रकार माधुर्य, ओज, प्रसाद आदि गुणों से युक्त, एवं उपमा आदि समस्त

**मधुरिमजलधरस्य, कनकरेखेव सौन्दर्यनिकषपाषाणस्य, कौमुदीवानन्दकुमुदबान्धवस्य, भुजदर्पावलिरिव कुसुमायुधस्य, सारश्रीरिव लावण्यजलधेः, हासलक्ष्मीरिव मधुमदस्य,आकरभूरिव कलाकलापस्य, खनिरिव गुणमणिगणस्य कापि श्रीराधिका नाम ॥९७॥**

**या खलु गौरी च गौरीसहस्राधिका, तथापि श्यामा, अनादिरपि किशोरी, सुरूपापि असुरूपा सखीनिकुरम्बस्य, सौकुमार्यवती चासौ कुमार्यवतीह सकलसौभाग्यम् ॥९८॥**

**यां खलु महालक्ष्मीरिति केचन, लीलेति तान्त्रिकाः, आनन्दिनीशक्तिरिति केचिदामनन्ति । यस्याश्च विशाखा-ललितादयः समानगुणरूपास्तत्प्रतिच्छायारूपाः प्रियसख्यः ॥९९॥**

---

अलङ्कारों से युक्त, तथा शृङ्गारादि समस्त रस और भावों से युक्त होती है, उसी प्रकार श्रीराधिका भी माधुर्य, ओज एवं 'प्रसाद' (प्रसन्नता) आदि समस्तगुणों से विभूषित, एवं समस्त अलङ्कारों से अलंकृत, तथा समस्त रसभावमयी है, एवं प्रेमरूप उपवन की कनककेतकी के समान है, माधुर्यरूप जलधर की विद्युत्-मञ्जरी के समान है, सौन्दर्य के परीक्षक 'निकष' (कसौटी)रूप पाषाण की सुवर्णमयी रेखा के समान है, एवं आनन्दरूप चन्द्रमा की चन्द्रिका के समान है, एवं कामदेव की भुजाओं की अहङ्कारश्रेणी के समान है, अर्थात् कामदेवपर विजय पानेवाले नर-नारायण आदिकों के अवतारी, श्रीकृष्णपर भी विजय पानेवाली है, एवं सौन्दर्यरूप समुद्र की सारश्री, अर्थात् मूलभूत सम्पत्तिरूपा है, एवं वसन्त के मद की या मदमत्तता की हासमयी शोभा के समान है, चौसठ प्रकार की कलाओं की तो, मानो वह उत्पत्ति-भूमि है; तथा दया, क्षमा आदि गुणरूप मणिगणों की तो, मानो जन्म-भूमि ही है ॥९७॥

जो श्रीराधिका, 'गौरी' (गौरवर्णवाली) होकर भी, हजारों 'गौरी' (पार्वती) से भी अधिक है, तथापि वह 'श्यामा' है (**शीतकाले भवेदुष्णा उष्णकाले च शीतला । स्तनौ सुकठिनौ यस्याः सा श्यामा परिकीर्तिता**), अर्थात् जो शीतकाल में 'उष्ण' (गरम) हो जाती है, एवं उष्णकाल में शीतल हो जाती है, तथा जिसके स्तन सुकठिन होते हैं, वह 'श्यामा' कही जाती है; इस प्रकार के लक्षणवाली है; किन्तु, श्यामवर्णवाली नहीं है । वह अनादि होकर भी, 'किशोरी' (किशोर अवस्थावाली) है, वह 'सुरूपा' (परम-सुन्दरी) होकर भी, अपनी सखियों के समूह की 'असुरूपा' (प्राणस्वरूपा) है, तथा वह कुमारी श्रीराधिका, सुकुमारतावाली होकर भी, इस जगत् में समस्त प्रकार के सौभाग्य की रक्षा करती रहती है ॥९८॥

कुछ तत्त्वज्ञ-पण्डित, जिस राधिका को 'महालक्ष्मी' कहते हैं, कुछ तान्त्रिक-जन 'लीलाशक्ति' के नाम से कहते हैं । तात्पर्य—"पद्मपुराणान्तर्गत कार्तिक-माहात्म्य में तो 'महालक्ष्मी', श्रीमती राधिका की ऐश्वर्य-वैभवमयी अंशस्वरूपा है, तथा लीलाशक्ति भी इनके विहारमय श्रीवृन्दावन की संरक्षिका, इन्हीं की अंशस्वरूपा श्रीवृन्दादेवी बताई है । श्रीमद्भागवत के दशम-स्कन्ध की वैष्णवतोषिणी आदि टीकाओं में भी, यही सिद्धान्त निर्धारित है, तथापि जिसको जैसी प्रतीति होती है, वह उसी के अनुसार कहता है" । और वैष्णवसिद्धान्त-निष्णात कतिपय विद्वज्जन, इनको 'आनन्दिनीशक्ति' के नाम से कहते हैं । मूलकार का भी, इसी में तात्पर्य है और श्रीमती राधिका की 'ललिता', 'विशाखा' आदि जो प्रियसखियाँ हैं, वे भी, श्रीराधिका के समान ही गुण एवं रूपवाली हैं, तथा उनकी प्रतिबिम्बस्वरूपा हैं । यहाँपर मूल में, ललिता-सखी, बड़ी होनेपर भी, विशाखा का नाम जो पहले दिया है, वह तो, राधिका के साथ अभेद मानकर दिया है, यह जानना । अतः तत्त्वज्ञजनों ने कहा भी है **"नामरूपगुणादीनामैक्याच्छ्री राधिकैव सा"** इति ॥९९॥

### श्रीचन्द्रावलीवर्णनम्

**द्वितीया च काचिद्यूथपा चन्द्रावलीव परमाह्लादिनी, प्रकृतिरिव गुणमयी, नयनेन्द्रियवृत्तिरिव रूपवती, अपां वृत्तिरिव रसमयी, कुसुमावलिरिव परमोदारा, श्रीचन्द्रावली नाम ललनारत्नम् । यस्याश्च पद्मा-शैव्यादयः प्रियसख्यः । एवं श्रीराधा-सपक्षा श्यामा नाम कापि यूथपेति बह्व्यच एव यत्र यूथपाः ॥१००॥**

### नन्दग्रामनिवासि-ब्राह्मणादीनां वर्णनम्

**अथ यत्र राजधान्यां मूर्ता इव भगवद्धर्माश्चोर्वीगीर्वाणाः परमदयालवः शम-दम-तितिक्षोपरतीनां मूर्तय इवापि सात्वतशास्त्रप्रवक्तारः, तदनुकूलवेदाभ्यासनिरताः केचन पञ्चरात्रनिष्ठा व्रजराजकृतदानमात्रप्रतिग्रहीतारः, तदेकयाजकाः ॥१०१॥**

**ये खलु ज्ञानानन्दयोः कातर्योपयुक्ता अपि न कातर्योपयुक्ताः, विद्याविद्योतेषु परम-चातुर्यवन्तोऽपि न चातुर्यवन्तः, सदारमाधुर्या अपि नरमाधुर्याः, प्रकृतिगुणशावल्या अपि न**

---

### श्रीचन्द्रावली सखी का वर्णन

पूर्वोक्त प्रकार की गोपियों के बीच में, 'श्रीचन्द्रावली'-नामवाली कोई दूसरी यूथेश्वरी भी है। वह भी, ललनाओं की मुकुटमणि है। वह चन्द्रावली, 'चन्द्रावली' (चन्द्रश्रेणी) की तरह, परम-आनन्द-दायिनी है। प्रकृतिदेवी, जिस प्रकार सत्त्व-रजस्तमोगुणमयी होती है, उसी प्रकार वह भी, अनेक गुणमयी है। नेत्ररूप इन्द्रिय की वृत्ति, जिस प्रकार रूप से युक्त होती है, उसी प्रकार वह भी परमरूपवती है। जल की वृत्ति, अर्थात् स्वरूप, जिस रसमय होता है, उसी प्रकार वह भी, शृङ्गारादिरसमयी है। तथा पुष्पों की श्रेणी, जिस प्रकार (**परेषां मोदं हर्षं आ सम्यक् रातीति सा**) दूसरे व्यक्तियों को अच्छी प्रकार हर्ष देती रहती है, उसी प्रकार वह चन्द्रावली, श्रीकृष्ण को परमानन्ददायिनी होकर भी, परमउदार है। चन्द्रावली की भी 'पद्मा' एवं 'शैव्या' आदि प्रियसखियाँ हैं। एवं श्रीराधिका के पक्षवाली 'श्यामा'-नाम-वाली कोई अन्य भी यूथेश्वरी है। इस प्रकार वहाँपर बहुत-सी यूथेश्वरी हैं ॥१००॥

### नन्दग्रामनिवासी ब्राह्मण आदि का वर्णन

श्रीनन्दबाबा की उस राजधानी में रहनेवाले जो ब्राह्मण हैं, वे, मानो मूर्तिमान् भागवतधर्म ही हैं, एवं परमदयालु हैं; तथा 'शम' (श्रीकृष्ण में निष्ठावाली बुद्धि), 'दम' (इन्द्रियवशीकार), 'तितिक्षा' (सहन-शीलता), 'उपरति' (वैराग्य) आदि गुणों के मूर्तिमान् स्वरूप होकर भी, श्रीमद्भागवत आदि वैष्णवशास्त्रों के वक्ता हैं; और श्रीमद्भागवत के सिद्धान्तानुकूल वेदों के ही अभ्यास में तत्पर रहते हैं। उनमें से कुछ 'श्रीनारद पञ्चरात्र'-शास्त्रोक्त धर्मपरायण हैं, एवं व्रजराज श्रीनन्दबाबा के द्वारा किये गये दानमात्र को ही ग्रहण करनेवाले हैं, तथा उन्हीं का यज्ञ-यागादि कार्य कराते रहते हैं, और किसी का नहीं ॥१०१॥

एवं जो ब्राह्मण, श्रीकृष्णसम्बन्धी ज्ञान तथा आनन्द के बीच में (**कतरस्य भावः कातर्यं तत्र उपयुक्ताः अपि**) कुछ तो श्रीकृष्ण के ऐश्वर्य में प्रविष्ट होकर, तथा कुछ उनके माधुर्य में प्रविष्ट होकर भी (**कातरस्य भावः कातर्यं तत्र उपयुक्ता न**), कातरता से युक्त नहीं हैं; श्रीकृष्णभक्तिरूप अपने सिद्धान्त में पक्के हैं। तथा विचारादि के द्वारा अठारह प्रकार की विद्याओं के प्रकाशनसम्बन्धी कार्यों में परमचतुर होकर भी, दूसरों के द्वारा पराजित होनेवाली आतुरता से युक्त नहीं हैं। किंच (**सदैव रमाणां सम्पत्तीनां धुर्याः धारकाः**) सदैव सर्वसम्पत्ति धारण करनेवाले होकर, अथवा (**दारसहितानामेव माधुर्यं येषां ते**)

प्रकृतिगुणशावल्याः । किं बहुना ? तैलिक-ताम्बूलिक-मालिक-काम्बविक-गान्धिक-स्वर्णकार-घटकार-व्योकार-पटकारादयोऽपि चिद्रूपा अपि मनुष्यधर्माणः, मनुष्यधर्माणोऽपि श्रीदा अपि पुण्यजनेश्वरा अपि न कुबेरा नैकपिङ्गा न नरवाहनाः ॥१०२॥

किं बहुना ? पुलिन्दा अपि यत्र वर्षाभ्रमरा इव जातिनाम्नैव विकला अपि सकल-सुमनसां रतिप्रदाः ॥१०३॥

### गोशालावर्णनम्

यत्र च—अतिदीर्घतर-महास्फटिक-मणिभित्ति-चतुष्टयमधि मरकतगोपानसी-खण्डा-चटुल-चरमभागदीर्घतरकनकवंशाकीर्णाः, चतुष्कोणावस्थित-महागोपानसी-चतुष्टयावष्टब्ध-सुस्थित-कुरुविन्दमयकौणिक-चतुष्टयावष्टब्ध-महावडभीकाः, भूधरभूमय इव विमल-नानामणि-

---

अपनी स्त्रियों के सहित माधुर्य से युक्त होकर भी (**नराणां साधारणजनानामिव माधुर्यं येषां ते**), सामान्य मनुष्यों के समान, माधुर्य धारण करनेवाले हैं। तथा (**प्रकृत्या स्वभावेनैव ये गुणा मैत्र्यादयस्तै शाबल्यं वैचित्र्यं येषां ते**) वे ब्राह्मण, स्वभाव से ही, दया-मैत्री आदि गुणों के द्वारा विचित्र होकर भी (**न प्रकृत्याः गुणैः सत्त्वादिभिः शाबल्य मिश्रीभावो येषां ते, अप्राकृताः शुद्धसत्त्वमया इत्यर्थः**), सत्त्व-रज-तम आदि प्रकृति के गुणों के सम्पर्क से रहित होने के कारण, वे सब, शुद्धसत्त्वमय शरीरवाले हैं। अधिक कहने से क्या ? देखो, श्रीनन्दबाबा की राजधानीरूप 'नन्दग्राम' में रहनेवाले जो 'तैलिक' (तेली), 'ताम्बूलिक' (पान बेचनेवाले), 'मालिक' (माली), 'काम्बविक' (शङ्ख बेचनेवाले), 'गान्धिक' (अतर-फुलेल आदि सुगन्धित द्रव्य बेचनेवाले), 'सुवर्णकार' (सुनार), 'घटकार' (कुम्हार), 'व्योकार' (लुहार), 'पटकार' (जुलाहा) आदि साधारण व्यापारीजन, सच्चिदानन्दमय देहवाले होकर भी, श्रीकृष्णलीला के सहायक होने के नाते, मनुष्योंके-से धर्मवाले हैं। और देखो, मनुष्योंके-से धर्मवाले होकर भी, एवं सम्पत्ति-दाता होकर भी, तथा पुण्यात्माजनों के ईश्वर होकर भी (**न कुत्सितं बेरं शरीरं येषां ते। न एकः पिङ्गो येषां ते। विष्टितो वेतनतो वा न नरवहनक्लेशभाजः**), कोढ़ी की तरह, बुरे शरीरवाले नहीं हैं; कुबेर की तरह, एक पीली-आँखवाले नहीं हैं; बेगारी से या वेतन से भी, कहारों की तरह, मनुष्य ढोनेवाले नहीं हैं (इस गद्य में मनुष्यधर्मा, श्रीद, पुण्यजनेश्वर, कुबेर, एकपिङ्ग, नरवाहन—ये सब, कुबेर के पर्यायवाचक हैं; अतः, यहाँ 'विरोधाभास'-अलङ्कार है) ॥१०२॥

और अधिक कहने से क्या ? देखो, जहाँपर रहनेवाले 'पुलिन्दजन' (अर्थात् म्लेच्छ-जातिविशेष के लोग) भी, केवल पुलिन्दजाति के नाम से ही 'विकल' (निन्दनीय) होकर, समस्त देवताओं को भी, इस प्रकार प्रीतिप्रद हैं कि, वर्षाकालीन भ्रमरगण, जिस प्रकार जाति, अर्थात् मालतीलता के पुष्पों के नाममात्र से 'विकल' (विह्वल) होकर भी, सभी पुष्पों को आनन्दप्रद हैं (**सुमनसो देवाः पुष्पाणि च इति बोध्यम्**) ॥१०३॥

### गोशाला वर्णन

एवं जिस राजधानी में, चारों ओर बड़े-बड़े 'गोगृह' (गोशालाएँ) विद्यमान हैं। वे सब, अत्यन्त लम्बी एवं महास्फटिकमणिमयी चारों ओर की चार भीतों के बीच में, मरकतमणिमयी चारों चन्द्र-शालिकाओं में लगे हुए स्थिर अन्तिमभागवाले अतिशय लम्बे-लम्बे सुवर्णमय वरगाओं से व्याप्त हैं; एवं चारों कोनाओंपर स्थित, विशाल चार चन्द्रशालाओं में लगी हुई पद्मरागमणिमय चारों कोनाओं से निबद्ध बड़ी-बड़ी वल्लियों से युक्त हैं; एवं पर्वत की भूमियाँ, जिस प्रकार निर्मल अनेक प्रकार की मणियों

**पटलाः, विचक्षणा इव निस्तम्भाः, सहृदया इव विशदप्रकीर्णतराः, महाराजपुरगोपुरनिकरा इव परितोविराजि-बहुप्रतीहाराः, स्फुरत्पवनधूतधूलयः परितो महागोगृहाः ॥१०४॥**

**गोगण-गोवत्स-गोवृषभवर्णनम्**

**येषामङ्गणेषु सरस्वती-शरीरमिव पूर्णिमा-नक्तमिव सर्वशुक्लम्, नीलमणिशैलाग्रमिव श्यामश्रृङ्गम्, अङ्गनानिकुरम्बमिव घनायतबालहस्तम्, भगवच्चक्रमिव महसारिपुच्छम्, तीर्थसलिलमिव अतितरसास्नानमितम्, गणपतिशरीरमिव महापीनम्, मन इव अवशम्, तपस्विकुलमिव सदा सुव्रतम्, चिन्तामणिकुलमिव सकलकामदुघम्, निदाघकाननमिव सदोत्फुल्लवत्सकम्, सुकविकाव्यमिव नानावर्णविन्यासं च नैचिकीनिकुरम्बम् ॥१०५॥**

---

के समूह से युक्त होती हैं, उसी प्रकार वे गोगृह भी, निर्मल एवं अनेक प्रकार की मणिमय छत या छान से युक्त हैं; एवं विद्वान्‌जन, जिस प्रकार निरहङ्कार होते हैं, उसी प्रकार वे गोगृह, स्तंभों से रहित हैं; 'सहृदय' (अच्छे हृदयवाले)जन, जिस प्रकार निर्मल एवं असंकुचित विचारवाले होते हैं, उसी प्रकार वे गोगृह भी, निर्मल एवं 'असंकुचित' (विस्तृत) हैं; एवं महाराजाओं के नगर के पुरद्वार, जिस प्रकार चारों ओर विराजमान अनेक द्वारपालों से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वे गोगृह भी, चारों ओर शोभायमान अनेक दरवाजों से युक्त हैं; और उन गोगृहों की धूलि, चलनेवाली पवन से ही, मानो स्वयं झड़ती रहती है ॥१०४॥

**गोगण-गोवत्स-गोवृषभ वर्णन**

पूर्वोक्त गोगृहों के आँगन में, जो गोगण विराजमान है, वह, सरस्वतीदेवी के शरीर की तरह, एवं पूर्णिमा की रात की तरह, सर्वतोभाव से श्वेतवर्णवाला है; नीलमणिपर्वत के अग्रभाग की तरह, श्यामवर्ण के सींगोंवाला है; एवं स्त्रीसमुदाय, जिस प्रकार घनी एवं लम्बी चोटीवाला होता है, उसी प्रकार वह गोगण भी, घनी एवं लम्बी पूँछोंवाला है; भगवान् का सुदर्शनचक्र, जिस प्रकार (**महसा तेजसा रिपुं शत्रुं छ्यति छिनत्तीति तत्, छो छेदने कप्रत्ययान्तः**) अपने तेज से शत्रुओं का छेदन करनेवाला है, उसी प्रकार वह गोगण भी (**महेन निरन्तर-श्रीकृष्णदर्शनजनितेन उत्सवेन सारि प्रसरणशीलं पुच्छं यस्य तत्**), निरन्तर श्रीकृष्ण-दर्शनजनित महोत्सव के द्वारा, प्रसारित पूँछोंवाला है; एवं गङ्गा आदि तीर्थों का जल, जिस प्रकार (**अतितरसा अतिवेगेन स्नानविषये मितं मानयुक्तम्**) वेगपूर्वक स्नान करने के विषय में सम्मान से युक्त है, उसी प्रकार वह गोगण भी (**अतितरा लम्बायमाना सास्ना गलकम्बलस्तया नमितम्**), अतिशय लम्बे गलकम्बल से विनम्र है; एवं गणेशजी का शरीर, जिस प्रकार विशेष मोटा है, उसी प्रकार वह गोगण भी (**महत् आपीनं ऊधो यस्य तत्**), विशाल ऐनरीवाला है; तथा मन, जिस प्रकार 'अवश' (स्वतन्त्र) है, उसी प्रकार वह गोगण भी (**न विद्यते वशा वन्ध्या यत्र "वशा वन्ध्या" इत्यमरः**), वन्ध्या-गौओं से रहित है। तथा तपस्वियों का समुदाय, जिस प्रकार सदैव सुन्दर नियम-व्रत से युक्त होता है, उसी प्रकार वह गोगण भी (**सदा सुव्रता यत्र तत् "सुव्रता सुखसन्दोह्या" इत्यमरः**) सदैव सुखपूर्वक दोहन करने योग्य है; चिन्तामणियों का समूह, जिस प्रकार (**सकलान् कामान् दोग्धि पूरयतीति तत्**) समस्त कामनाओं को पूर्ण कर देता है, उसी प्रकार वह गोगण भी (**सकला कामदुघा कामधेनवो यत्र तत्**), सम्पूर्ण कामधेनुओं से युक्त है; ग्रीष्मऋतु का वन, जिस प्रकार (**सदा उत्फुल्ला वत्सकाः कुटजपुष्पाणि यत्र तत्**) सदा खिले हुए कुटज के पुष्पों से युक्त होता है, उसी प्रकार वह गोगण भी, सदा प्रसन्न रहनेवाले बछड़ाओं से युक्त है; सुकवियों का काव्य, जिस प्रकार माधुर्य प्रसादादि-व्यञ्जक, अनेक वर्णों के विशिष्ट-

यत्र च—भुवि निपतिताः कौमुदीनां सजीवा इव गर्भाः, सञ्चरन्त इव शिलाखण्डाः कैलासस्य, ग्रन्थय इव हरहासस्य, हिण्डीरा इव क्षीरसमुद्रस्य, मांसपिण्डा इव शुद्धसत्त्वस्य तत इतो धावमाना वत्सनिवहाः ॥१०६॥

यत्र च—गण्डशैला इव स्फटिकाचलस्य, महोर्मय इव दधिमहोदधेः मुनय इव सायंगृहाः, जीवन्मुक्ता इव स्वैरचारिणः, दिग्गजा इव महाविषाणाः, नृपा इव महाककुदाः, मत्ता इव स्तब्धारुणलोचनाः, महागर्ववन्त इव सदाहंवादाः, विरक्ता इव लम्बमानगलकम्बलाः, विविध-मणिवप्रोत्खातरेखाशवलितशृङ्गतया नानावर्णविषाणा इव खुरक्षुण्णमणिधरणिरजोभिरभितो धूसरा मूर्तिमन्तश्चतुष्पादा धर्मा इव महोक्षाः। यस्य गोकुलस्य कलाकलांशेन सुरभिलोकः समपादि ॥१०७॥

### हट्टवर्णनम्

यस्य शाखानगरेषु शृङ्गाटकानामभितोऽभितः समसूत्रनिपातपातिता इव श्रेणीकृताः,

---

विन्यास से युक्त होता है; उसी प्रकार वह गोगण भी नील, पीत, श्वेत, रक्त आदि अनेक प्रकार के 'वर्ण' (रङ्ग) से युक्त है ॥१०५॥

एवं जिन गोगृहों में, चारों ओर दौड़नेवाले जो छोटे-छोटे बछड़े हैं, वे सब, भूमि में गिरे हुए चन्द्रमा की 'चन्द्रिका' (चाँदनी) के सजीव गर्भों के समान, एवं कैलासपर्वत के चलते-फिरते शिलाखण्डों के समान, शङ्कर के हास्य की मूर्तिमान् ग्रन्थियों के समान, क्षीरसमुद्र के फेन के समान, एवं शुद्धसत्त्व के माँसपिण्डों के समान प्रतीत होते हैं ॥१०६॥

एवं जिन गोगृहों में, बड़े-बड़े जो वृषभ हैं, वे सब, स्फटिकपर्वत के चलते-फिरते बड़े-बड़े चट्टानों के समान, दधिमय महासमुद्र की विशाल तरङ्गों के समान हैं; एवं मुनिजन, जिस प्रकार जहाँ सन्ध्या हो जाती है, वहीं गृह की तरह निवास कर लेते हैं, उसी प्रकार वे भी, जहाँ सन्ध्याकाल हो गया, वहीं गृह की तरह निवास कर लेते हैं, तथा जीवन्मुक्त-व्यक्तियों की तरह स्वेच्छाचारी हैं; दिग्गज, जिस प्रकार बड़े-बड़े दाँतोंवाले होते हैं, उसी प्रकार वे भी, बड़े-बड़े सींगोंवाले हैं; भूपतिगण, जिस प्रकार छत्र-चामर आदि राजचिह्न से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वे भी पीठपर होनेवाले बड़े-बड़े डील से युक्त हैं, एवं मदमत्त-व्यक्ति की तरह, निश्चल एवं रक्त-नेत्रोंवाले हैं; महा-अहङ्कारीव्यक्ति, जिस प्रकार **(सदा अहमेव विद्वान् अहमेव शूर इत्यादि वादो येषां ते)** "मैं ही विद्वान् हूँ, मैं ही शूरवीर हूँ" इत्यादिरूप से सदा बकते रहते हैं, वे वृषभ भी, सदा हम्बारव करते रहते हैं। विरक्त-महात्माओं की तरह, उनके गले में लम्बे-लम्बे कम्बल-से लटके ही रहते हैं; एवं अनेक प्रकार की मणिमयी भीत, खेत, बुरज आदि के उखाड़ने के कारण, विचित्रित शृङ्गवाले होने से, वे, अनेक वर्णों के सींगोंवाले से प्रतीत होते हैं, तथा अपने खुरों के द्वारा खोदी हुई मणिमयी भूमि की मणिमय धूलियों से धूसरित-से हुए वे वृषभ, मानो मूर्तिमान् चार पैरोंवाले धर्म ही प्रतीत होते हैं; एवं पूर्वोक्त समस्त गोगण की कलाओं के कलांशद्वारा, गोलोकधाम उत्पन्न हुआ है ॥१०७॥

### बाजारों का वर्णन

जिस गोकुल के शाखानगरों में, चौराहाओं के चारों ओर, विविधमणियों के समुदाय से घटित

**महाराजविजयसमया इव विलसत्पताकिन्यः, मुक्तास्फोटा इव मौक्तिकप्रालम्बाः, वसन्ततरव इव प्रबालप्रघणाः, विविधमणिघटाघटिता विपणिविततयः, काश्चिद्वसन्तश्रिय इव नानाकुसुम-सौरभ-सुवासिताः, काश्चिन्महाशैलाधित्यका इव विविधगन्धद्रव्यसुगन्धाः, काश्चिन्मणिखनय इव विविधमणिगणकान्तिकन्दलिताः, काश्चिद् विलासिजनवक्षस्तटच इव चन्दनागुरु-कस्तूरी-घनसारसौरभोद्गाराः, काश्चित् पक्वशालिकेदारविततय इव शालिपरिमलोद्गार-गरीयस्यो वणिजां निवासभूताः ॥१०८॥**

**राजधानी-निकटवर्ति-वनवर्णनम्**

**एवंविधस्य व्रजपुरस्य परितश्च महानगरं जलधितटानीव समुल्लसित-विद्रुमाणि, महासैन्यानीव विविधकुञ्जराणि नानाविधगुल्मानि च, तपस्विकुलानीव नानाप्रकारव्रत-तीव्रातानि, रसिकनिकुरम्बाणीव सदाविलासेनामोदित-वयांसि विपिनान्तराणि ॥१०९॥**

---

बाजारों के समूह हैं। वे सब, समान सूत्र में निबद्ध होकर स्थापित किये हुए, मानो एक-सी श्रेणी में निबद्ध हैं। महाराजाओं के विजय का समय, जिस प्रकार शोभायमान सेना से युक्त होता है, उसी प्रकार वे बाजार भी, शोभायमान पताकाओं से युक्त हैं। 'मुक्तास्फोट' (सीपियाँ), जिस प्रकार (**मौक्तिकानां मुक्तानां प्रकृष्ट आलम्बो येषु**) मोतियों से भरी रहती हैं; उसी प्रकार वे बाजार भी (**मौक्तिकैः प्रालम्बं ऋजुलम्ब-मानं माल्यं यासु ताः**), सीधी-सीधी लटकती हुई मोतियों की मालाओं से युक्त हैं। वसन्तऋतु के वृक्ष, जिस प्रकार (**प्रबालैरंकुरैः प्रघणा निबिडाः**) नवीनपल्लवों से भरे रहते हैं, उसी प्रकार वे बाजार भी (**प्रबालमया विद्रुममणिमयाः प्रघणा अलिन्दा यत्र ताः**), विद्रुममणिमय प्रकोष्ठों से युक्त हैं। माली, तेली, तमोली एवं अन्न-वस्त्र आदि के व्यापारी-लोग जिनमें रहते हैं, ऐसे बाजारों में से, कुछ बाजार तो, वसन्तऋतु की शोभाओं की तरह, अनेक प्रकार के पुष्पों की सुगन्धी से सुवासित हैं। एवं कुछ बाजार, बड़े-बड़े पर्वतों की ऊपर की भूमियों की तरह, अनेक प्रकार के सुगन्धित-द्रव्यों के द्वारा, दिव्यसुगन्ध से युक्त हैं। कुछ बाजार, मणियों की खानों की तरह, अनेक प्रकार के मणिगणों की कान्ति से परिपूर्ण हैं। कुछ बाजार, विलासीजनों के वक्षःस्थल की भाँति चन्दन, 'अगुरु' (अगर), कस्तूरी, 'घनसार' (कपूर) आदि की सुगन्धी के उद्गार से भरे पड़े हैं। तथा कुछ बाजार, पके धानों के खेतों की पंक्ति की तरह, धानों की विशिष्ट सुगन्धी के उद्गार से गुरुतर हो रहे हैं ॥१०८॥

**राजधानी के निकटवर्ती वनों का वर्णन**

पूर्वोक्त गुणगणविशिष्ट व्रजमण्डल में विराजमान, श्रीनन्दबावा के 'विशालनगर' (नन्दग्राम) के चारों ओर कुछ दूसरे प्रकार के भी वन हैं। वे सब, समुद्र के तीर, जिस प्रकार विद्रुममणियों से शोभायमान हैं, उसी प्रकार शोभायमान विशिष्टवृक्षों से युक्त हैं। बड़ी-बड़ी सेनाएँ, जिस प्रकार अनेक प्रकार के हाथियों से युक्त होती हैं, एवं अनेक प्रकार के 'गुल्म' (प्रधानपुरुषों से युक्त रक्षकदल) से युक्त होती हैं, उसी प्रकार वे वन भी, अनेक प्रकार की निकुञ्जों से, तथा अनेक प्रकार की 'गुल्म' (झाड़ियों) से युक्त हैं। तपस्वियों के कुल, जिस प्रकार (**नानाप्रकारेषु व्रतेषु तीव्र आतः प्रवेशसातत्यं येषां तानि "अत सातत्य-गमने" इत्यस्मात्**) अनेक प्रकार के व्रतों में तीव्रतापूर्वक निरन्तर प्रवेश करते रहते हैं, उसी प्रकार वे वन भी, अनेक प्रकार के 'व्रततिव्रात' (लतासमूह) से युक्त हैं। रसिकजनों का समूह, जिस प्रकार सदा विलास के द्वारा, अपनी 'वयः' (अवस्था) को हर्षित करते रहते हैं, उसी प्रकार वे वन भी, अनेक प्रकार के विलासों के द्वारा, 'वयांसि', अर्थात् पक्षियों को सदैव आनन्दित करते रहते हैं ॥१०९॥

येषु अविरलगलदनाविलवल्गु-गुग्गुलुनिर्यासपिच्छिलेषु वर्त्मसु परस्परनिबद्ध-कर-कमलमभिसरन्ति विपिनदेव्यः। वनवृषभ-ककुद्दरकषण-चूर्णीभूत-बदरतरुखण्ड-समुत्पद्यमान-जतुरजोभिरनवरत-निःस्यन्दमानमकरन्दभरनिर्भरतिमिततया चरणकमलेष्वनायास-यावक-पङ्कानुलेपो जरीजृम्भ्यते वनीदेवतानाम्, मदमुदितरोमन्थमन्थरवनमेषमुखकुहर-समुदीर्णजीर्ण-कक्कोल-फलसौरभ-सुवासितानि दिशां मुखानि, वनमहिष-विषाणशिखरक्षुण्ण-सरलसुरदारु-चारुत्वगामोदमेदुरं गगनतलम्, वनकरिकरभघटा-भग्नलग्नशल्लकीपल्लवास्तीर्णानि गिरि-तटानि, वनधेनुगणास्वादित-गन्धतृणरुचिर-शाद्वलसौगन्ध्यबन्धूनि धरणितलानि, कर्णपूरीभूत-सुललित-मरिचगुच्छकाभिरभितः पुलिन्दसुन्दरीभिः करतलभग्नकर्पूरकदलिकानिर्यास-संवासित-दलितताम्बूलीदलदंशसरसाभिरवगाढा विपिनसीमानः, कपिकुलकवलीकृत-निस्तुलनिस्तल-गोस्तनीफलगुच्छ-समाच्छन्नानि भुवस्तलानि ॥११०॥

किञ्चान्यान्यपि काननानि,—

रसाल-पनसार्जुन-क्रमुक-नारिकेलासनैः, पलाश-वट-पर्कटी-खदिर-बिल्व-जम्ब्वादिभिः।
मधूक-गिरिमल्लिका-बकुल-नाग-पुन्नागकै-,रशोक-बक-पाटली-कनकचम्पकैश्चम्पकैः ॥१११॥

---

एवं जिन वनों में, निरन्तर गिरनेवाले निर्मल एवं सुन्दर गूगुल के गोंद से चिकने, अर्थात् फिसलने योग्य मार्गों में, वनदेवियाँ, आपस में एक दूसरी के करकमलों को पकड़कर विचरण करती हैं। एवं वन में रहनेवाले 'वृषभ' (साँड़)गणों के 'कुकुद्' (कन्धे के डील) के द्वारा घिसने से, बेर के वृक्ष के जो खण्ड, चूर्णप्राय हो गये हैं, उनके द्वारा उत्पन्न 'जतु' (लाख) की धूलियों के द्वारा निरन्तर बहनेवाले, मकरन्दरस की अधिकता से, विशेष गीले हो जाने के कारण, वनदेवियों के चरणकमलों में 'यावक' (महावर) के पङ्क का लेप, अनायास ही, विशेष प्रकाशित होता रहता है। एवं मद से मुदित होकर 'रोमन्थ' (जुगाली) करने से 'मन्थर' (शिथिल) हुए जो वन के 'मेष' (मेढ़ा) उनके मुखरूप छिद्र से निकले हुए पुराने 'कक्कोल' (शीतलचीनी) के फलों की सुगन्धी से, सभी दिशाओं के मुख सुवासित हो रहे हैं। एवं उन वनों का गगनतल, बनैले भैंसाओं के सीगों के अग्रभाग से घिसे हुए, सरल 'देवदारु'—नामक वृक्षों की छाल की सुगन्धी से, स्निग्ध, अर्थात् सरस हो रहा है। उन वनों के गिरितट, वनवासी हाथियों के बच्चाओं के झुंड के द्वारा, टूटकर लगी हुई 'सल्लकी' (हाथियों के खानेलायक सुगन्धित लता) के नूतन-पत्रों के द्वारा ढके हुए हैं। वहाँ के भूमितल, वनवासी गोगण के द्वारा आस्वादित, जो गन्ध, तृण एवं सुन्दर हरी-हरी घास की सुगन्धी के सूचक हैं। एवं वहाँ के वनों की सीमाएँ, चारों ओर भीलनियों के द्वारा व्याप्त हैं। वे भीलनियाँ, कालीमिर्च के पुष्पों के सुन्दर-सुन्दर गुच्छाओं के कर्णभूषण धारण करनेवाली हैं, तथा अपने हाथ से तोड़े हुए कपूर एवं केला के गोंद से सुवासित तथा दलित 'ताम्बूल' (पान) पत्र के चबाने से सरस हैं। और उन वनों के भूतल, वानरसमुदाय के द्वारा चबाये हुए अनुपम, 'निस्तल' (गोल) 'गोस्तनीफल' (द्राक्षाफल, दाख) के गुच्छाओं से ढके हुए हैं ॥११०॥

किंच पूर्वोक्त वृन्दावन से भिन्न, काम्यवन, लोहवन, भद्रवन आदि दूसरे वन भी विद्यमान हैं। वे सब, रसाल आदि वृक्षों से घिरे हुए हैं। उन वृक्षों के नाम इस प्रकार हैं :—'रसाल' (आम), 'पनस' (कटहल), 'अर्जुन' (सरलवृक्षविशेष), 'क्रमुक' (सुपारी), 'नारिकेल' (नारियल), 'असन' (पीतवर्ण का सालवृक्ष), 'पलाश' (ढाक), 'वट' (बड़ का वृक्ष), 'पर्कटी' (पाकर), 'खदिर' (खैर), 'बिल्व' (बेल का

**शिरीष-धव-शिंशपा-लकुच-लोध्र-कोशातकी-,प्रियाल-नट-शल्लकी-सरल-शाल-पीलवादिभिः ।**
**कपित्थकरमर्दकैः प्रियक-तिन्दुकाम्रातकैः, करीर-करवीरकैः कदलिका-लवल्यादिभिः ॥११२॥**
**तमाल-नवमालिका-कनकयूथिका-यूथिका-,कुरण्टक-लवङ्गिका-दमनकातिमुक्तादिभिः ।**
**अपि स्थलसरोजिनीविचकिलादिभिः कन्दली-,प्रियङ्गु-तुलसीमुखैरपि विचित्रवीरुद्गणैः॥११३**

**सितासितविलोहितोत्पल-सरोज-कह्लारकै**
**रथाङ्ग-बक-सारसैः कुरर-हंस-कारण्डवैः ।**
**विराजित-तरङ्गकैर्विमलवारिभिर्वापिका-**
**तडाग-सरसीमुखैः परिवृतानि तोयाशयैः ॥११४॥**

**तेषामेकतमं बृहद्वनं नाम वनम् । यत्र व्रजपुरपुरन्दरस्य यथोक्तप्रकारं राजधान्यन्तरमास्ते ॥११५॥**

**उक्तमेतदखिलमलौकिकमपि भगवदिच्छया स्वीकृत-लोकमध्यपातित्वं मांसचक्षुषो लौकिकमेव पश्यन्ति नयनदोषवशाच्छङ्खमपि पीतमिव । भगवदिच्छा तु यथा—**

---

वृक्ष), 'जम्बू' (जामुन), 'मधूक' (महुआ), 'गिरिमल्लिका' (कुरैया), 'बकुल' (मौलसिरी), 'नाग', 'पुन्नाग' (नागकेसर), 'अशोक', 'बक' ('अगस्त'-नामक पुष्पवृक्ष), 'पाटली' (लाल लोध), 'कनकचम्पक' (सुवर्ण चम्पा), 'चम्पक' (चम्पावृक्ष), 'शिरीष' (सिरस), 'धव' (धौ), 'शिंशपा' (शीशम), 'लकुच' (बड़हर), 'लोध्र' (लोध), 'कोशातकी' ('घीया-तोरै'-नामक वृक्ष), 'प्रियाल' (चिरौंजी का वृक्ष), 'नट' (अशोकवृक्ष का भेद), 'सल्लकी' (गजभक्ष्य-गन्धवृक्ष), 'सरल' (पीतदारुवृक्ष), साल, पीलु, 'कपित्थ' (कैथ), 'करमर्दक' (करौंदा), 'प्रियक' (कदम्ब), 'तिन्दुक' (तेन्दुआ), 'आम्रातक' (आमड़ा), 'करील', 'करवीर' (कनेर) 'कदलिका' (केला), 'लवली' (पीलेरङ्ग की लता), तमाल, नवमालिका, 'कनकयूथिका' (सोनजुही), 'यूथिका' (जुही), 'कुरण्टक' (पीले फूलवाले सेवती गुलाब), 'लवङ्ग' (लौङ्ग), 'दमनक' (दौनावृक्ष), 'अतिमुक्ता' (माधवीलता), 'स्थलसरोजिनी' (स्थलकमलिनी), 'विचकिल' (मल्लिका), 'कन्दली' (केले का वृक्षविशेष), 'प्रियंगु' (लताविशेष), एवं 'तुलसी' आदि विचित्र लताएँ। इन सब वृक्षों के आदि एवं अन्त में 'रसाल' (आम), एवं 'तुलसी' का नामनिर्देश; सभी वृक्षों की मङ्गलमयता का सूचक हैं। एवं वे वन, तरङ्गों से शोभायमान, निर्मल जलपरिपूर्ण बावड़ी, तालाब, सरोवर आदि जलाशयों से भी घिरे हुए हैं। वे सब जलाशय भी सफेद, काले, एवं लालवर्ण के कमल, सरोज, कल्हार आदि से पूर्ण हैं; तथा चकवा, चकवी, बगुला, सारस, 'कुरर' (टटीरी), हंस, 'कारण्डव' (बतख) आदि जलजन्तुओं से युक्त हैं ॥१११-११४॥

उन पूर्वोक्त वनों के मध्य में, एक 'बृहद्वन' (महावन)-नामवाला भी वन है। जिसमें व्रजपुर-महीमहेन्द्र-श्रीनन्दबाबा की नन्दीश्वर-पर्वतपर वर्णन की गई राजधानी के समान ही, दूसरी राजधानी है ॥११५॥

**"अस्ति सकलवैकुण्ठसारं"**, अर्थात् "समस्त वैकुण्ठों की अपेक्षा श्रेष्ठ, एक 'वृन्दावन'-नाम का वन है" इत्यादिरूप से कहे हुए, समस्त व्रजमण्डलने अलौकिक, अर्थात् प्रकृति से उत्पन्न लोकों से भिन्न, केवल सच्चिदानन्द-रसमय होकर भी, अनादिसिद्ध भगवान् की इच्छा से, प्राकृतिक-लोकों के बीच में ही, स्थिति अङ्गीकार कर ली है। इतनेपर भी, चर्म-चक्षुवाले मनुष्य तो, नेत्रों में पीलियारोग होने के कारण,

आसाते पितृ-मातृ-भावभविकौ कृष्णस्य यत्राधिपा-
वेको नन्द इति प्रथामुपययावन्या यशोदेति यौ ।
ताभ्यां नित्यकिशोर एष शिशुवत् प्रादुर्भवन्मोदते
लीलायाः किमशक्यमस्ति भगवद्वर्यस्य लीलानिधेः ॥११६॥

लीलानिधित्वं च यथा—

वात्सल्यमामोदयितुं तयोस्तत्, शिशुर्भवन् पालन-लालनाभ्याम् ।
अलौकिकैरेव समस्तभावैः, स लौकिकत्वं स्वयमेति लोके ॥११७॥
गो-गोप-गोपी-निकरैर्विलासो-,ऽलोकेऽपि तस्मिन् भवितुं क्षमेत ।
बाल्यादिलीलासुरनाशलीले, लोकं विना नार्हत एव शोभाम् ॥११८॥

इत्यानन्दवृन्दावने भगवत्स्थानतत्त्ववल्लीविस्तारे
प्रथमः स्तवकः ॥१॥

---

श्वेतशङ्ख को भी, जिस प्रकार पीला ही देखते हैं, उसी प्रकार इस दिव्यातिदिव्य व्रजमण्डल को, लौकिक की भाँति ही देखते हैं। भगवान् की इच्छा तो, इस प्रकार की है—जिस गोकुल में, जो दो जन, अधीश्वर होकर, नित्य-विराजमान रहते हैं, उनमें से एक तो, श्रीकृष्ण के पितृभाव से ही मङ्गलमय है, एवं दूसरे श्रीकृष्ण के मातृभाव से ही मङ्गलरूप है। उन दोनों में से एक तो 'श्रीनन्द' इस नाम से, एवं दूसरे जन 'श्रीयशोदा' इस नाम से विख्यात हैं। वे दोनों, वात्सल्यभाव की पराकाष्ठा के कारण, श्रीवसुदेव-देवकी से भी विशिष्ट हैं। उन दोनों के साथ तो, नित्यकिशोर अवस्थावाले ये श्रीकृष्ण, छोटे-से बालक की तरह प्रगट होकर, प्रसन्न रहते हैं (श्रीकृष्ण की किशोरावस्था की तरह, शैशवावस्था भी नित्य ही है, इस बात को ग्रन्थकार, आगे मूल में ही स्पष्ट कहेंगे)। यदि कोई कहे कि, एक पदार्थ में, एक समय दो अवस्थाएँ किस प्रकार सङ्घटित हो सकती हैं? इसके उत्तर में कहते हैं कि, अनन्त अचिन्त्य-शक्तिसम्पन्न भगवान् की लीलाशक्ति के लिये, कुछ भी अशक्य नहीं है; क्योंकि, श्रीकृष्ण तो, महावैकुण्ठनाथ आदि से भी श्रेष्ठ हैं, एवं सर्वप्रकार की लीलाओं के निधि हैं ॥११६॥

यदि कोई कहे कि, अलौकिक-प्रभु को लौकिक-लीलाओं से क्या प्रयोजन? इसके उत्तर में "भक्तों के साथ विनोद करना ही मुख्यप्रयोजन है, दूसरा नहीं" इसी सिद्धान्त को ग्रन्थकार कहते हैं कि, श्रीकृष्णचन्द्र, श्रीनन्द-यशोदा के बालक होकर, उनके द्वारा किये गये लालन-पालनद्वारा, उन दोनों के वात्सल्यरस को, प्रकाशित करने के लिये, कहीं भी न देखे गये एवं न सुने गये माधुर्य के द्वारा, अपने ऐश्वर्य को छिपाकर, लोकातीत-बाल्य एवं पौगण्ड आदि अवस्थाओं के पोषक, समस्तभावों के सहित, लोक में स्वयं ही लौकिकता को प्राप्त कर लेते हैं ॥११७॥

एवं गो-गोप-गोपीसमुदाय के साथ, श्रीकृष्ण का लोकोत्तर विलास तो, यद्यपि उस अलौकिक गोलोकधाम में भी हो सकता है, तथापि उनकी "बाल्यादि-लीला एवं असुरनाश-लीला" ये दोनों तो, लोक के बिना शोभा नहीं पाती हैं। अतः, ग्रन्थकार ने ग्रन्थ के आरम्भ में, ठीक ही कहा है कि, समस्त वैकुण्ठों का सार, 'श्रीवृन्दावन'-नामक एक वन है ॥११८॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित-श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये भगवत्स्थानतत्त्ववल्लीविस्तारे
प्रथमः स्तवकः ॥१॥

## द्वितीयः स्तवकः

### श्रीकृष्णजन्म-लीला

### श्रीकृष्णजन्म-रहस्यम्

अथ तयोः पित्रोस्तथाविधसौभाग्यमेधयितुं राजन्यापदेशसुरेतरयूथपायुतनिर्भर-भर-भज्यमान-वपुषो धरणिदेव्याः परमभीलमाभीलमालोक्य परिदूनेन परमेष्ठिना निवेदितक्षीरोद-शायिविज्ञापितमात्मानं च लौकिकलीलया रसयितुमवतितीर्षुरवनितलेऽपि भगवान् श्रीकृष्णः सकलमुक्त-प्रकारमाविर्भावयामास ॥१॥

विशेषतस्तूक्तप्रकाराणां नित्यसिद्धानां गोपदुहितृणां लोकमध्याविर्भावसमये सममेव तत्कामकामिताः श्रुतयो मुनयश्च दण्डकारण्यवासिनः सीतासखस्य दाशरथेर्विलासमालोक्य तथाजातमनोरथास्तत्तत्साधनैः सिद्धदशामापद्यमानास्तत्तत्सौभाग्यभाजनं वपुरासाद्य उक्त-प्रकाराणां द्वितीयगोपमिथुनानां भवने प्रादुरभूवन् ॥२॥

योगमाया च भगवती भगवतो निरुपमा शक्तिरशेषविशेषदुर्घटघटनापटीयस्त्वमुररी-कृत्य भगवत्प्रेषितैव तत्रालक्ष्यविग्रहैवावततार ॥३॥

---

## द्वितीय स्तवक

### श्रीकृष्णजन्म-लीला

### श्रीकृष्णजन्म-रहस्य

दूसरे स्तवक में, श्रीकृष्ण की जन्मलीला, मथुरापुरी एवं महावन में, क्रमशः वर्णन की जायगी। अनन्तर भगवान् श्रीकृष्ण ने, अपने माता-पिता श्रीनन्द-यशोदा के पूर्वोक्त प्रकार के वात्सल्य-रसरूप सौभाग्य को बढ़ाने के लिये, तथा क्षत्रियनामधारी हजारों दैत्यों के अतिशय भार से चूर्णप्राय शरीरवाली, पृथ्वीदेवी के परमभयप्रद महान् कष्ट को देखकर, विशिष्ट सन्तप्त हुए ब्रह्मा ने, क्षीरोदशायी भगवान् से निवेदन किया, तथा क्षीरोदशायी प्रभु ने, पृथ्वी का कष्ट दूर करने के लिये, श्रीकृष्णचन्द्र से निवेदन किया; अतः, उन्होंने पृथ्वी का कष्ट दूर करना निमित्त बनाकर, लौकिकलीला अवलम्बनपूर्वक, सख्य-शृङ्गार आदि रसों के द्वारा, अपने को रसयुक्त बनाने के लिये, अवतार लेने की इच्छा से युक्त होकर, प्रथम स्तवक में कहे गये, समस्त वृन्दावन को एवं अपने परिकर को, अवनितलपर, अर्थात् मायिक-प्रपञ्चान्तर्गत भूलोक में भी प्रकाशित कर दिया ॥१॥

विशेष करके तो, प्रथम स्तवक में जिनका यथेष्ट वर्णन हुआ है, ऐसी नित्यसिद्ध श्रीराधा-चन्द्रावली आदि गोपियाँ, जब लोक में प्रकट हो गईं, तब श्रुतियाँ भी, दूसरे गोप-गोपियों के घर में प्रगट हो गईं; क्योंकि, श्रुतियों के मन में भी, श्रीराधा आदि गोपियों की तरह, श्रीकृष्ण की सेवारूप कामना की अभिलाषा थी, एवं दण्डकारण्य-निवासी मुनिजन भी, सीतापति दशरथनन्दन श्रीरामजी के विलास को देखकर विमुग्ध हो गये; अतः, उनका मनोरथ भी, अपने इष्टदेव श्रीमदनगोपाल की शृङ्गाररसमयी सेवा-विषयक हो गया था। अतः, शास्त्रोक्त अनेक साधनों के द्वारा, सिद्धावस्था को प्राप्त करके, तथा उस प्रकार की सेवा के योग्य सौभाग्य का पात्र, गोपी-शरीर प्राप्तकर, उक्त प्रकार के दूसरे गोप-गोपियों के भवन में प्रगट हो गये ॥२॥

तत्र तावद्बृहद्वन एव भगवदवतारतः प्रागेव श्रीनन्दादयोऽवतीर्णाः, भगवदवतारानन्तरं भगवतः सखायः प्रेयस्यश्च नित्यसिद्धाः, अनन्तरं द्विविधा अप्यन्या इति ॥४॥

**एवमासन्ने भगवदवतारसमये चिरसमयसमुपसीदद्दयिता दयिता इव हर्षभरपृथ्वी पृथ्वी, भगवदुपासकमनांसीव सुप्रसन्नानि मोदितभुवनानि भुवनानि, पाञ्चजन्य इव दक्षिणावर्तः समुज्ज्वलनो ज्वलनोऽपि, भगवज्जनाङ्गसङ्ग इव शीतलस्निग्धमधुरो जगत्पवनः पवनः, भगवद्भक्तहृदयमिव नैर्मल्यपुष्करं पुष्करम्, हरिभजनजनजननानीव सदा सुफलानि निराकुलानि कुलानि विटपिनाम्, विबुधद्रुहामायुष इवापलितानि पलितानि, फलोन्मुखानीव दिविषदामाशालतानिकुरम्बाणि कुरम्बाणि, हरितो लब्धप्रसादा हरितो लब्धप्रसादा मनोवृत्तय इव भागवतानाम्, मन्त्रौषधिमणिभिरपहृतानीव धरण्याः किल्विषाणि विषाणि,**

---

भगवान् श्रीकृष्ण की अनुपम शक्तिस्वरूपा भगवती योगमाया भी, समस्त प्रकार की विशेष अघटित घटना के निर्माण के चातुर्य को अङ्गीकार करके, भगवान् के द्वारा प्रेषित होकर ही, उस महावनरूप गोकुल में, अदृश्य शरीरवाली होकर ही, यशोदा-माता के द्वारा अवतीर्ण हो गई (उसके बाद वसुदेव के द्वारा ले जानेपर, देवकी के निकट एवं कंस के सामने जो योगमाया का शरीर दिखाई दिया था, वह तो, मूलभूत योगमाया का अंशरूप था। पूर्णतम श्रीकृष्ण, जिस प्रकार गोकुल को छोड़कर, अन्यत्र नहीं जाते; उसी प्रकार पूर्णतमा योगमाया भी, श्रीकृष्ण की उन-उन गोपनीय-लीलाओं की सिद्धि के लिये, गोकुल में ही नित्य-निवास करती है, यह सिद्धान्त है) ॥३॥

और उस महावन में ही, भगवान् के अवतार से पहले ही, श्रीनन्द आदि गोप भी अवतीर्ण हो गये (उस समय श्रीनन्दबाबा के पिता, श्रीपर्जन्यबाबा, केशीदैत्य के भय से, नन्दीश्वर-पर्वतपर विराजमान राजधानी को छोड़कर, महावन में ही रहते थे)। भगवान् श्रीकृष्ण के अवतार के बाद, भगवान् के नित्यसिद्ध सखा एवं नित्यसिद्ध प्रियतमा सखियाँ अवतीर्ण हो गईं। उसके बाद साधनसिद्धा, दोनों प्रकार की प्रियतमा, अर्थात् श्रुतिरूपा गोपियाँ, एवं मुनिरूपा गोपियाँ अवतीर्ण हो गईं ॥४॥

इस प्रकार भगवान् के अवतार का समय, जब निकट आगया, तब पृथ्वीदेवी, जिसका पति, बहुत समय के बाद निकट में आरहा हो, उस प्रियतमा पत्नी की तरह, हर्ष की अधिकता से स्थूल हो गई। भुवनमात्र को आनन्दित करनेवाले 'भुवन' (समस्त जल) भी, भगवदुपासकजनों के मनों की तरह सुप्रसन्न, अर्थात् निर्मल हो गये। अच्छी प्रकार उत्कर्षपूर्वक, प्रकाशित होनेवाला अग्निदेव भी, विष्णु के 'पाञ्चजन्य'-नामक शङ्ख की तरह, 'दक्षिणावर्त' (दक्षिणदिशा की ओर मुड़ा हुआ) हो गया। जगत्भर को पवित्र करनेवाला पवन भी, भगवद्भक्तों के अङ्ग के स्पर्श की तरह शीतल, स्निग्ध एवं मधुर हो गया। 'पुष्कर' (आकाश) भी, भगवद्भक्तों के हृदय की तरह, निर्मलता से पुष्ट हो गया। वृक्षों के समूह भी, हरिभक्तों के जन्मों की तरह, सदा सुफल एवं निराकुल हो गये। देवद्रोही दैत्यों की आयु के केश पकना आदि जराजनित चिह्न उपस्थित हो गये, अर्थात् उनकी मृत्यु निकट आगई। देवताओं की आशारूप लताओं के समूह, मानो फलोन्मुख से होकर (**कौ पृथिव्यां लम्बमानानि जातानि**), पृथ्वीपर लम्बे होकर लटक पड़े। हरि की ओर से अनुग्रह का लाभ करनेवाली, भगवद्भक्तों की मन की वृत्तियों की तरह 'हरितः' (दिशाएँ) भी, निर्मलता को प्राप्त हो गईं। एवं उस समय पृथ्वीदेवी के, पापिष्ठ असुरसमूह के भाररूप समस्त विष तो, मानो मणि, मन्त्र एवं औषधी के द्वारा दूर भाग गये। प्राणीमात्र के दुःख, शान्त हो गये। भुवनवासी

प्राणिनामेव दुःखानि प्रशमितानि, शमितानि च भुवनजनमनांसि, प्रवर्तितमिव जनानामङ्गलता-मङ्गलतारुण्येन, उल्लसितमिव सकलगुणसभाजनेन सभाजनेन, फलितमिव सकलभुवन-जनानां सुकृतेन सुकृतेन, उन्मीलितानीव चक्षुष्मतां चक्षुषामशातानि शातानि ॥५॥

### श्रीकृष्णजयन्ती-रहस्यम्

एवं परिपूर्णमङ्गलगुणतया दूषणद्वापरान्ते द्वापरान्ते निरन्तरालभाद्रपदे भाद्रपदे मासि मासिते पक्षेऽपक्षेपरहिते परहिते रसमये समये गुणगणारोहिणीं रोहिणीं सरति सुधाकरे सुधाकरे योगे, योगेश्वरेश्वरो मध्ये क्षणदायाः क्षणदायाः पूर्णानन्दतया जीववज्जननी-जठरसम्बन्धाभावाद्बन्धाभावाच्च केवलं विलसत्करुणयाऽरुणया तथाविधलीलालीलासिकया कयाचन पुरन्दरदिगङ्गनोत्सङ्ग इव रजनीकरः स्वप्रकाशतया प्रादुर्भावमेव भावयन्, अग्रे पूर्वपूर्वजनि-जनिततपःसौभाग्यफलेनोपलब्धपितृ-मातृ-भावयोः श्रीवसुदेव-देवक्योर्वासुदेवस्वरूपे-णाविर्भावं भावयित्वा स्तनन्धयत्वाभिमानमेव क्षणं तयोः प्रकटय्य पश्चान्नित्यसिद्ध-पितृ-मातृ-भावयोः श्रीनन्द-यशोदयोरपि श्रीगोविन्दस्वरूपेण स्वरूपेण तनयतामाससाद ॥६॥

---

जनमात्र के मन, कल्याण को प्राप्त हो गये। जनमात्र की अङ्गरूप लता में मङ्गलरूप तरुणता, मानो प्रवृत्त-सी हो गई, अर्थात् सभी की रूप, गुण आदि की चेष्टा सुन्दर हो गई। तथा (**सकलैः गुणैः सभाजनं स्तुतिर्यस्य तथाभूतेन सभाजनेन**) समस्त गुणों के द्वारा प्रशंसित सभ्यजन, मानो उल्लासयुक्त हो गये। एवं समस्त भुवनवासी जनों के द्वारा भली प्रकार किये हुए पुण्य तो, मानो सफल हो गये। नेत्रधारियों के नेत्रों के प्रबल सुखसमूह तो, मानो प्रकाशित हो उठे ॥५॥

### श्रीकृष्णजयन्ती का गूढ़-रहस्य

इस प्रकार सभी में परिपूर्ण मङ्गलमय गुणों की भावना उपस्थित हो जानेपर, दोषरूप सन्देह-सन्दोह को हरनेवाले, द्वापरयुग के अन्त में, निरन्तर मङ्गलमय भाद्रपद के मास में, कृष्णपक्ष में, एवं दोषरहित परहितकारी रसमय समय के उपस्थित हो जानेपर, एवं चन्द्रमा, जब सकलगुणगणयुक्त 'रोहिणी'-नामक नक्षत्र में प्रविष्ट हो गये, तथा 'आयुष्मान्'-नामक शुभयोग जब उपस्थित हो गया, तब योगेश्वरों के भी ईश्वर, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र ने, उत्सवदायिनी रात्रि के मध्यभाग में, पूर्णानन्दभाव से तथा जीवों की तरह, माता के उदर के सम्बन्ध के अभाव से, एवं किसी प्रकार के प्राकृतिक-कर्मबन्धन के अभाव के कारण, केवल जीवोंपर अहैतुक अनुराग से, विलसित करुणा के द्वारा, तथा भक्तिमय जीवोंपर उस प्रकार की अनिर्वचनीय करुणा को प्रकाशित करनेवाली लीलारूप श्रेणी के द्वारा, अथवा (**तथाविधा करुणाव्यञ्जनमयी लीलैव आली सखी तस्या लासिकया नर्तक्या कयाचन अनिर्वचनीयया**) उस प्रकार की करुणा की प्रकाशिका, किसी अनिर्वचनीय लीलारूप सखी के द्वारा, पूर्वदिशारूप वधू की गोद में, पूर्ण-चन्द्रमा की भाँति, अपने प्रकाशपूर्वक, अपने प्रादुर्भाव को प्रकट करते हुए, पहले पूर्व-पूर्व जन्मों में उत्पन्न तपस्यारूप सौभाग्य के फल से, जिनको पितृ-मातृभाव प्राप्त हुआ है, उन श्रीवसुदेव एवं देवकी के निकट, वासुदेव के स्वरूप से, अपना आविर्भाव प्रकाशित करके, एवं उन दोनों में क्षणमात्र के लिये पुत्रत्व का अभिमान प्रगट करके, पश्चात् जिनका पितृभाव एवं मातृभाव नित्यसिद्ध है, अर्थात् अनादिकाल से ही सिद्ध है, उन श्रीनन्द एवं यशोदा के भी परिपूर्णतम रूप, श्रीगोविन्द के स्वरूप से, पुत्रभाव अङ्गीकार कर लिया

**श्रीनन्दनन्दन-रहस्यम्**

**तदनु कंसभिया वसुदेवानीत-वासुदेव-स्वरूपेण सहैक्यं गते सति तत्र शङ्ख-चक्रादीन्यङ्करूपेण करचरणयोरेव स्थितानि कौस्तुभ-वेणु-वनमालाः सहावतीर्णा अपि समयं प्रतीक्षमाणा अलक्ष्यतयैव स्थिताः ॥७॥**

**श्रीबलदेव-प्रादुर्भावः**

**तत्र च पूर्वमेव नृशंस-कंसभिया देवकीतरभार्याकदम्बस्य स्थानान्तरप्रापणविधौ वसुदेवेन प्रियसखस्य श्रीव्रजराजस्य भवन एव प्रापितायां श्रीरोहिणीदेव्यां देवक्याः सप्तमे गर्भे भगवतो धामविशेषे श्रीसंकर्षणे भगवदिच्छयैव भगवत्या योगमायया तद्गर्भं प्रापिते सति समये सापि तत्रैव भगवदवतारात् प्रागेव तमजीजनत् ॥८॥**

---

[यहाँपर एक बात समझने योग्य यह है कि, स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण का प्रादुर्भाव, जिस तिथि में हुआ, उसको सभी शास्त्र 'जन्माष्टमी', 'जयन्ती', या 'श्रीकृष्णजयन्ती' के नाम से कहते हैं। 'श्रीहरिभक्ति-विलास'-नामक ग्रन्थ के पन्द्रहवें विलास में तो इसका विधि-विधान सहित साङ्गोपाङ्ग वर्णन है, तथा 'जयन्ती'-शब्द, केवल श्रीकृष्ण की जन्माष्टमी तिथि में ही रूढ है; अन्यत्र नहीं। यथा—

**अष्टमी कृष्णपक्षस्य रोहिणीऋक्षसंयुता।**
**भवेत् प्रौष्ठपदे मासि 'जयन्ती' नाम सा स्मृता॥**

(ह० भ० वि० १५।३३१)

अर्थात् भाद्रपद मास में कृष्णपक्ष की जो अष्टमी, रोहिणीनक्षत्र से युक्त हो, शास्त्रों में उसको 'जयन्ती'-नाम से स्मरण किया जाता है। अतः **'जयन्ती'-नाम से तो केवल 'श्रीकृष्णजयन्ती' ही सर्वशास्त्र सम्मत है**; एवं श्रीकृष्ण से भिन्न, दूसरे किसी भी अवतार का, अथवा किसी विशिष्टपुरुष का जन्मदिन भी, 'जयन्ती'-नाम से अतिशय प्रसिद्ध नहीं है। सन्देहग्रन्थिछेदन-समर्थ, श्रीजीव गोस्वामीजी ने, अपने 'श्रीकृष्णसन्दर्भ'-नामक ग्रन्थ के २९ अनुच्छेद में, इसी बात को इस प्रकार कहा है **"नैवमवतारान्तरस्य कस्य वाऽन्यस्य जन्मदिनं जयन्त्याख्ययाऽतिप्रसिद्धं यथा श्रीकृष्णस्य"** इस सिद्धान्त के अनुसार तो, 'श्रीकृष्णजन्माष्टमी' को छोड़कर, किसी के भी जन्मदिनपर 'जयन्ती'-शब्द का प्रयोग, शास्त्रसङ्गत प्रतीत नहीं होता] ॥६॥

**श्रीनन्दनन्दन-रहस्य**

उसके बाद, कंस के भय से, श्रीवसुदेवजी के द्वारा महावन में (गोकुल में) लाये गये, 'श्रीवासुदेव' स्वरूप के साथ 'श्रीनन्दनन्दन' स्वरूप, जब एकता को प्राप्त हो गये, तब शङ्ख, चक्र, गदा, पद्म आदि भगवदवतार के प्रकाशक चिह्न, श्रीनन्दनन्दन के कर एवं चरणों में ही, चिह्नरूप से स्थित हो गये। और कौस्तुभमणि, वंशी एवं वनमाला आदि सब, श्रीकृष्ण के साथ अवतीर्ण होकर भी, भगवत्सेवा के समय की प्रतीक्षा करते हुए, अलक्ष्यभाव से ही स्थित हो गये ॥७॥

**श्रीबलदेवजी का प्राकट्य**

उस प्रसङ्ग में भी, क्रूर-कंस के भय से, देवकी से भिन्न, वसुदेवजी की दूसरी भार्याओं के समूह का, जब दूसरे स्थानोंपर भेजने का प्रबन्ध किया जा रहा था, तब श्रीवसुदेवजी द्वारा श्रीरोहिणीदेवी, अपने प्रियसखा व्रजराज श्रीनन्दजी के भवन में ही पहुँचा दी गई, तथा 'श्रीसंकर्षण'–नामक, भगवान् श्रीकृष्ण का तेजविशेष, एवं देवकी का सातवाँ गर्भ, भगवान् की इच्छा से ही, भगवती योगमाया के द्वारा,

**श्रीकृष्णावतार-प्रयोजनम्**

अथ, आत्मारामान्मधुरचरितैर्भक्तियोगे विधास्यन्
नानालीलारस-रचनयाऽऽनन्दयिष्यन् स्वभक्तान् ।
दैत्यानीकैर्भुवमतितरां वीतभारां करिष्यन्
मूर्तानन्दो व्रजपतिगृहे जातवत् प्रादुरासीत् ॥९॥

आविर्भूतिभूतिसमकालमेव योगमायामायासराहित्येनैव सम्पादयन्मणिभित्तिभित्तिमिलतनुच्छायाच्छायामिषेण सच्चिदानन्दगुणनिकायकायव्यूहमिव विदधानः कुसुमसुषमाभरपराजिताऽपराजितावल्लिमण्डपमिव परमरमणीयतासूतिं सूतिकासदनं सदनन्दयत् ॥१०॥

**श्रीकृष्णस्याऽलौकिक-कमलरूपेण-वर्णनम्**

ततश्च, अनाघ्रातं भृङ्गैरनपहृत-सौगन्ध्यमनिलै-
रनुत्पन्नं नीरेष्वनुपहतमूर्मीकणभरैः ।
अदृष्टं केनापि क्वचन च चिदानन्दसरसो
यशोदायाः क्रोडे कुवलयमिवौजस्तदभवत् ॥११॥

---

जब रोहिणी के गर्भ में पहुँचा दिया गया, तब शुभ समय आनेपर, श्रीरोहिणीदेवी ने भी, श्रीनन्दभवन में ही, श्रीकृष्णभगवान् के अवतार से पहले ही, उन 'संकर्षण' भगवान् को, अर्थात् श्रीबलरामजी को प्रगट कर दिया ॥८॥

**श्रीकृष्णावतार प्रयोजन**

भगवान् श्रीकृष्ण के प्रादुर्भाव के विषय में, तीन कारणों का वर्णन करते हुए, कविवर्य कहते हैं कि, भगवान् के इस प्रकार के अवतार ग्रहण करने के तीन प्रधान कारण हैं :—१. अपने मधुरलीलामय चरितों के द्वारा, आत्माराम-मुनियों को, अपने प्रेमभक्तियोग में लगाना, २. दास्य, सख्य, वात्सल्य एवं शृङ्गार आदि विविध लीलामय रसों की रचना के द्वारा, अपने प्रेमीभक्तों को आनन्दित करना, उनके विशुद्ध-प्रेमरसास्वादन के द्वारा, स्वयं सुखी होकर, उनको अपना प्रेमरसास्वादन कराके सुखी करना, और ३. दुर्दान्त-दैत्यों की दुर्दमनीय सेनापंक्ति के भार से, दबी हुई पृथ्वी को, अतिशय भाररहित कर देना। बस, इन्हीं तीन मुख्यप्रयोजनों को सिद्ध करने के लिये, मूर्तिमान् आनन्दस्वरूप भगवान् श्रीकृष्ण, व्रजराज श्रीनन्दबाबा के घर में प्राकृत-बालक की तरह प्रगट हो गये ॥९॥

पश्चात् श्रीकृष्ण ने, अपने आविर्भावरूप ऐश्वर्य के समानकाल में ही, अपनी योगमाया को अनायास ही सम्पन्न करते हुए, अर्थात् रासलीला में एवं द्वारका में सोलह हजार पटरानियों के विवाह के समय, एक ही समय, श्रीकृष्ण के अनेक रूपों को प्रकाशित करनेवाली, स्वरूपभूत अचिन्त्य अद्भुतशक्ति को अङ्गीकार करके, मणिमयी सभी प्रकार की भीतोंपर प्रतिबिम्बित एवं सुस्निग्ध एक ही देह की, अनेक प्रतिबिम्बमयी शोभा के बहाने, मानो सच्चिदानन्दमय-गुणगणयुक्त देहसमूह को धारण करते हुए, पुष्पों के भार से आक्रान्त 'अपराजिता'—नाम लता के मण्डप की तरह, परमरमणीयता की उत्पत्तिस्वरूप सूतिका-गृह को आनन्दित कर दिया ॥१०॥

**श्रीकृष्ण का अलौकिक-कमलरूप से वर्णन**

तदनन्तर मूर्तिमान् चिदानन्दमय ज्योतिस्वरूप वे श्रीकृष्ण, माता-यशोदा की गोद में, इस प्रकार शोभा पाने लगे, मानो चिदानन्दमय सरोवर से, एक ऐसे 'नीलकमल' का विकाश हुआ हो कि, जिसकी

निद्राणे सति सूतिकापरिजने मात्रा समं सर्वतः
सद्यो-जातशिशुस्वभावसरसं चक्रन्द बालो हरिः ।
ओंकारः किमिवातनोद् भगवतः कण्ठोपकण्ठं गतः
तल्लीलोत्सवकर्मणोऽस्य महतः प्राङ्मङ्गलद्योतनाम् ॥१२॥

**गोपीभिः श्रीकृष्णस्याऽपूर्व-दर्शनम्**

**अथ तस्य कलरोदनस्वनमाकर्ण्य तत्कालजागरिता व्रजपुरपुरन्ध्र्यः, अभ्यक्तमिव सुरभितमस्नेहेन, उद्वर्तितमिव सौरभ्येन, स्नातमिव माधुर्येण, मार्जितमिव लावण्येन, अनुलिप्तमिव सौन्दर्येण, भूषितमिव त्रैलोक्यलक्ष्म्या, पूजितमिव भवनदेव्या गन्धफलीभिरिव**

---

सुगन्ध, आजतक भ्रमरों के द्वारा भी नहीं सूँघी गई हो; जिसकी सुगन्ध, पवनसमुदाय के द्वारा भी अपहरण नहीं की गई हो; एवं जो जल में भी उत्पन्न नहीं हुआ हो; तथा जिसको तरङ्गकणों की अधिकता कभी स्पर्श भी न कर पाई हो; और जिसको इसके पहले किसी ने देखा भी न हो; अतः, ये श्रीकृष्ण–**'अनाघ्रात'**, **'अनपहृत'**, **'अनुत्पन्न'**, **'अनुपहत'**, **'अदृष्ट'**, दिव्यातिदिव्य नीलकमल के समान हैं, अर्थात् इससे पूर्वके भ्रमररूप भक्तों ने, ऐश्वर्यमय श्रीनारायण आदि रूपों का ही आस्वादन किया था; किन्तु, इनके माधुर्य का नहीं; अतः, ये 'अनाघ्रात' कहे जाते हैं । इसके पूर्व के महाकवियों ने, श्रीनारायण आदि ऐश्वर्यमय रूपों का ही गुणगान किया था; इनका नहीं, अतः, ये 'अनपहृत' कहे जाते हैं । प्राकृत-कमल, जैसे जल में उत्पन्न होता है, वैसे यह कमल, प्रपञ्चमय जगत्रूप जल में उत्पन्न नहीं हुआ है; अतः, ये 'अनुत्पन्न' कहाते हैं । जल में उत्पन्न कमल को, तरङ्गों के थपेड़े लगते हैं; किन्तु, प्रपञ्चान्तर्गत गुणरूप तरंगें, इनको कभी छूतक नहीं पाती हैं; अतः, ये 'अनुपहत' कहे जाते हैं । इसके पहले, ऐश्वर्यमय या ऐश्वर्य-माधुर्यमिश्रित रूप ही पहले के भक्तों के द्वारा देखे गये हैं; किन्तु, 'श्रीयशोदोत्सङ्गविहारी' इन नीलकमलस्वरूप श्रीकृष्ण को, अबतक किसी ने भी नहीं देखा था;' अतएव, ये 'अदृष्ट' कहाते हैं । इसका दूसरा भाव यह भी है कि, भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र का, यह मधुरतम स्वरूप ऐसा विलक्षण है कि, इसमें क्षण-क्षण नये-नये सौन्दर्य, माधुर्यादि रसों का, तथा प्रतिक्षण नये-नये लीलाभावों का विकाश उल्लास होता ही रहता है । इसलिये प्रेमीभक्त इनके प्रत्येक भाव को, प्रतिक्षण अभूतपूर्व रूप में ही अनुभव करते हैं । इनका प्रत्येक भाव नित्यनवीन, सदा अनास्वादित ही प्रतीत होता है ॥११॥

माता-यशोदा के सहित, सूतिकागार के समस्त सेवकवर्ग, जब चारों ओर सो गये, तब बालरूप श्रीकृष्ण, तत्काल उत्पन्न हुए बालक की तरह, सरसतापूर्वक रोने लग गये । उनके रोने से यह प्रतीति होने लगी कि, मानो 'ओंकार' ही, भगवान् के कण्ठ के निकट जाकर, उनके महान् लीलामय उत्सवरूप कर्म के पहले, मङ्गल की सूचना कर रहा है । अर्थात् दशम-स्कन्धीय श्रीकृष्ण की लीलारूप महान् महोत्सव के पूर्व, मङ्गलाचरण प्रकाशित कर रहा है; क्योंकि, 'ओंकार' परममङ्गलमय शब्द है, यथा–**"ओंकारश्चाथ-शब्दश्च द्वावेतौ ब्रह्मणः पुरा । कण्ठं भित्त्वा विनिर्यातौ तेन माङ्गलिकावुभौ"** ॥१२॥

**गोपियों के द्वारा श्रीकृष्ण का अपूर्व-दर्शन**

तदनन्तर श्रीकृष्ण के अस्पष्ट एवं मधुर रोने के शब्द को सुनकर, तत्काल जागनेवाली व्रजपुर की पति-पुत्रवाली व्रजाङ्गनाओं ने, श्रीकृष्ण को इस प्रकार देखा :—तत्कालोचित तैलमर्दन, उबटना लगाना आदि भी, उनका स्वतःसिद्ध-सा प्रतीत होता है । कवि, जिसकी उत्प्रेक्षा, इस प्रकार करते हैं :— उस समय श्रीकृष्ण, अतिशय सुगन्धित स्नेह के द्वारा, अर्थात् वात्सल्यरस के परिणामविशेष निरुपाधिक

सूतिप्रदीप-कलिकाप्रतिच्छायाभिः, स्तोकानामप्यवयवकिसलयानामोजसा कुर्वन्तमिव कुवलय-कलिकायमानानि सूतिप्रदीप-निकुरम्बाणि, अङ्कुरमिव नवनीलमणीन्द्रस्य, पल्लवमिव तमालस्य, कन्दलमिव नवाम्भोदस्य, कस्तूरिका-तिलकमिव त्रैलोक्यलक्ष्म्याः, सिद्धाञ्जनमिव सौभाग्यसम्पदः, सरसीकुर्वन्तमरिष्टमपि सकलारिष्टशमनम्, बालकमपि नवालकम्, मृदुमधुर-तरकरशाखाभिर्भगवल्लक्षणानि मत्स्याङ्कुशादि-लक्ष्माणि गोपयितुमिव मुष्टीकृतकरकमल-कोरकमुत्तानशायिनं मुकुलिताक्षमैक्षिषत ॥१३॥

**यशोदया श्रीकृष्णस्याऽपूर्व-दर्शनम्**

अनन्तरमासामेव हर्षनिःस्वनेन जागरिता जननी च—

ज्ञात्वा जातमपत्यमीक्षितुमथ न्यञ्चत्तनुस्तत्तना-<br>
वालोक्य प्रतिबिम्बितां निजतनूमन्येति शङ्काकुला ।<br>
गच्छारादिति तन्निरासनपरा पश्यन्त्यमुष्याननं<br>
मुक्ताहारमिवोपढौकितवती स्नेहाश्रुणो बिन्दुभिः ॥१४॥

---

स्नेह के द्वारा, मानो लिप्त हैं; अपने शरीर की स्वाभाविक सुगन्ध के द्वारा, मानो उनका उबटना हो गया है; मानो माधुर्य रस के द्वारा, उनका स्नान हो गया है; लोकोत्तर निजी लावण्य के द्वारा, मानो उनका अङ्गप्रोक्षण हो गया है; चन्दन आदि की तरह, निजी सौन्दर्य से ही, मानो उनका अनुलेपन हो गया है; एवं तीनों लोकों की शोभा के द्वारा, मानो वे विभूषित हैं; एवं सूतिकागृह की प्रदीप कलिकाओं के समान, चम्पा के पुष्पों के द्वारा, भवन की अधिष्ठात्रीदेवी ने, मानो उनका पूजन कर दिया है; एवं वे अपने छोटे-छोटे हस्त-पादादि अङ्गरूप पल्लवों के स्वाभाविक तेज के द्वारा, सूतिकागृह की दीपकश्रेणी को, मानो कमल की कलिकाओं के समान बना रहे हैं; एवं मानो वे, इन्द्रनीलमणि के अंकुर हैं; मानो तमाल के 'पल्लव' (नवीनपत्र) हैं; मानो नूतन-जलधर के अंकुर हैं; मानो त्रैलोक्यरूप लक्ष्मी के कस्तूरी के तिलक हैं; मानो सौभाग्यरूप सम्पत्ति के सिद्धाञ्जन हैं; एवं अरिष्ट को, अर्थात् सूतिकागार को सरस बनानेवाले होकर भी, समस्त 'अरिष्ट' (अशुभ) के शमन करनेवाले हैं; बालक होकर भी, नवीन अलकावलियों से युक्त हैं; तथा कोमल एवं अत्यन्त मधुर अपनी अंगुलियों के द्वारा, भगवत्ता के द्योतक, मत्स्य-अंकुश आदि चिह्नों को छिपाने के लिये ही, मानो करकमलरूप कलिका की मुट्ठी बना रहे हैं; एवं वे, नेत्र मूँदकर, ऊपर की ओर मुख करके, सीधे शयन कर रहे हैं, उनको व्रजाङ्गनाओं ने इस प्रकार देखा ॥१३॥

**यशोदा के द्वारा श्रीकृष्ण का अपूर्व-दर्शन**

तदनन्तर सूतिकागृह-वासिनी उन गोपियों की हर्षमयी ध्वनि के द्वारा, जागी हुई जननी-यशोदा भी, मेरे लाला उत्पन्न हुआ है, यह जानकर, लाला को देखने के लिये, अपना शरीर नीचा करके, लाला श्रीकृष्ण के शरीर में, अपने शरीर को प्रतिबिम्बित देखकर, "यह कोई दूसरी है" ऐसी आशङ्का से व्याकुल होकर, अर्थात् मेरे प्रसव के समय, मेरे आकार को धारण करनेवाली, बालकों को हरनेवाली कोई योगिनी, यहाँपर प्रविष्ट हो गई है, इस प्रकार के भय से विह्वल होकर, पश्चात् "अरी ! तू दूर भाग, जा" इस प्रकार कहकर, श्रीनृसिंह भगवान् का नाम लेकर, उसके भगाने में तत्पर होकर, उसी समय लाला के मुख को निहारकर, स्नेहमय अश्रुबिन्दुओं के द्वारा, मोतियों के हारोंकी-सी न्योछावर करने लग गई ॥१४॥

अथ कस्तूरीकर्दममिव, श्यामामृत-महोदधि-मथन-समुद्भिन्न-नवनीतपिण्डमिव, मृग-मदरस-मेचकितं पयःफेनशकलमिव, सुकुमारतनुरपि सम्भाव्यमान-निज-तनुपारुष्यभयेन स्वाङ्कमारोपयितुं बिभ्यतीव, क्षणमवनततनुरेव स्नेहस्नुतपयोधरा पयोधराग्रमधरपुटे विन्यस्य पयः पाययामास ॥१५॥

तदनु व्रजपुरपुरन्ध्रीभिरभितः शिक्ष्यमाणा निजाङ्कमारोप्य पुनः पयोधरं पाययन्ती स्नेहावेगेन निराबाधं रीयमाणं मूर्तममृतरसमिव स्तनरसमशेषपानासमर्थतया मृदुलबिम्बाधर-प्रान्ततो निपत्य कपोलतलमाप्लावयन्तं तमथ चीनतराञ्चलेन निःसारयन्ती स्तनदानतो विरम्य सादरं सस्नेहं तमालोकयन्ती च परमविस्मयमापन्ना ॥१६॥

नीलमणिनेव सकलावयवानाम्, कुरुविन्देनेव बिम्बाधरस्य, कमलरागेणेव पाणि-पादस्य, शिखरमणिनेव नखरनिकरस्य निर्माणमिति मत्वा कदाचिन्मणिमयोऽयमिति वा, इन्दीवरेणेव सकलावयवस्य, बन्धूकेनेव बिम्बाधरौष्ठस्य, जपाकुसुमेनेव पाणिपादस्य, मल्ली-कोरकेणेव नखरनिकरस्येति कदाचिदयं कुसुममयो वा केनापि निरमायि, 'न ममायं तनुजः' इत्यसम्भावनया वितर्कयन्ती, वक्षसि दक्षिणभागे मृणालतन्तुक्षोद-सोदर-सुभग-सुस्निग्ध-

---

तदनन्तर यशोदा ने देखा कि, मेरा लाला तो, कस्तूरी के पङ्क के समान है, श्यामवर्णवाले अमृतमयसमुद्र के मथने से उत्पन्न हुए 'नवनीत' (माखन) के गोला के समान है, तथा कस्तूरी के रस से श्यामवर्णवाला दुग्ध के फेन का टुकड़ा ही है क्या ? यद्यपि माता-यशोदा भी, सुकुमार शरीरवाली हैं, तथापि अपने बालक के अङ्ग की सुकुमारता देखकर, उसकी अपेक्षा, अपने शरीर की अधिक कठोरता की संभावना करके, भय के कारण, अपनी गोद में लेने के लिये, कुछ भयभीत-सी होकर, अर्थात् "मेरी कठोर गोदी के स्पर्श से, परमसुकुमार यह कुमार, व्यथित हो जायगा" इस आशङ्का से क्षणभर तो, शरीर को झुकाकर देखती ही खड़ी रह गई, पश्चात् उसके स्तनों से स्नेहपूर्वक दूध झरने लग गया, तब अपने बायें हाथ से, अपने स्तन के अग्रभाग को पकड़कर, लाला के अधरपुटपर धरकर, दुग्ध पान कराने लग गई ॥१५॥

उसके बाद, पति-पुत्रवाली व्रजाङ्गनाओं के द्वारा "अरी मैया ! देख, तत्काल उत्पन्न हुआ बालक, इस प्रकार गोद में लिया जाता है" इस प्रकार शिक्षित होकर, यशोदा-मैया, श्रीकृष्ण को गोद में लेकर, पुनः स्तनपान कराती हुई, स्नेह के आवेग से निरन्तर झरनेवाले, मूर्तिमान् अमृतरस की तरह, अपने 'स्तनरस' (दुग्ध) को देखकर, एवं समस्त दुग्ध पान करने में असमर्थ होने के कारण, कृष्ण के कोमल बिम्बाधर के प्रान्तभाग से गिरकर, कपोलतल को भिजानेवाले उस दुग्ध को, अपने अतिशय सूक्ष्मवस्त्राञ्चल के द्वारा दूर करती हुई, स्तनदानरूप कार्य से विरत होकर, पुनः आदर एवं स्नेहपूर्वक श्रीकृष्ण को निहारती हुई, परमविस्मित हो गई ॥१६॥

विस्मित होने के कारण तो, इस प्रकार हैं :—इस लाला के समस्त अवयवों का निर्माण, मानो नीलमणि के द्वारा ही हुआ है। पद्मरागमणि के द्वारा ही, मानो बिम्बाधर का; कमलरागमणि के द्वारा ही, मानो हाथ-पाओं का; एवं पके हुए अनार के बीजों के से रङ्गवाले माणिक्य द्वारा, मानो इसके बीसों नाखूनों का निर्माण हुआ है। अपने मन में ऐसा समझकर, कदाचित् यह बालक, मणिमय हो सकता है।

**श्रीवत्साख्य-रोमराजिलक्ष्म लक्षयित्वा स्तन-रस-कण-निपात-विन्यासविशेषोऽयमिति पुनरपि मृदुतर-चीनसिचयाञ्चलेनापसारयन्ती यदा तन्नापसरति, तदा किमपीदं महापुरुषलक्षणमिति चिन्तयन्ती, पुनरपि वक्षसो वामभागे लक्ष्मरूपां लक्ष्मीमालोक्य तनुतरपीतविहङ्गिकापोतेन कृतावासं तमालपल्लवमेवेदं सहजातयैव विद्युत्कलिकया कलितो जलधराङ्कुर एवायमिति कनकरेखया रञ्जितं निकषपाषाणशकलमेवेदमिति पुनर्निभालयन्ती कदाचिदरुणतरकरचरण-पल्लवतया चतुःपञ्चारुण-कमलकोषं यमुनातरङ्गमिव मन्यमाना, सद्यो मकरन्द-सन्दोहाति-पानमदातिशयेन भ्रमणासमर्थतया निश्चलं मधुकरनिकरमिव कुटिल-कचकलापम्, प्रतिक्षण-नवान्धतमसाङ्कुरानिवाऽलकप्रकरान्, मुकुलितनीलोत्पले इव लोचने, द्रुततरनीलमणिजलमहा-बुद्बुदायमानं गण्डयुगलम्, श्याममहोलतिकायाः प्रत्यग्रोन्मिषितपल्लवयुगमिव श्रवणयुगलम्, तिमिरद्रुमाङ्कुरायमाणं नासिकाशिखरम्, तरणितनयातनुबुद्बुदायमानं नासापुटकम्, द्विदलजवाकोरकायमाणमोष्ठाधरम्, परिपक्वस्तोकतर-यमल-जम्बू-फलायमानं चिबुकमपि निरूप्य परिणतमिव मे नयननिर्माणफलमिति मन्यमाना स्नातमिवानन्दजलनिधावियमात्मानं विदाञ्चकार ॥१७॥**

---

पुनः बालक के अङ्गों की कोमलतापर विचार कर "यदि इसको मणिमय मान लिया जाय, तो कठिनता आजायगी" ऐसा विचार, दूसरी प्रकार से संभावना करने लगी कि, इस बालक के अवयवों का निर्माण, मानो नीलकमल के द्वारा हुआ है; एवं बन्धूकपुष्प के द्वारा ही, मानो बिम्बाधर का; जवासे के पुष्पों के द्वारा, मानो इसके हाथ-पैरों का; मल्लिका की कलिकाओं के द्वारा, मानो इसके नखसमूह का निर्माण हुआ है; अतः, कदाचित् यह बालक, किसी ने पुष्पमय ही बना दिया है; किन्तु, यह बालक, मेरा पुत्र नहीं है, इस प्रकार की असंभावना के द्वारा, तर्क-वितर्क करती हुई चकित हो गई। पश्चात् वक्षःस्थल के दक्षिण-भाग में, कमलनाल के तन्तुओं के चूर्ण के समान सुन्दर एवं स्निग्ध 'श्रीवत्स'-नामक रोमश्रेणी के चिह्न को देखकर, पहले मेरे द्वारा पिलाये हुए दुग्ध के कणों के गिरने से, यह कोई चिह्नविशेष हो गया है। इसलिये अपने परमकोमल सूक्ष्मवस्त्र के छोर से उसको बारबार दूर करती हुई भी, जब वह दूर नहीं हो पाता, तब यह क्या महापुरुष का कोई अनिर्वचनीय चिह्न है ? इस प्रकार मन में विचारती हुई विस्मित हो गई। फिर भी बालक के वक्षःस्थल के वामभाग में, चिह्नरूपालक्ष्मी को देखकर, विचार करने लगी कि, अतिशय छोटे पीले पक्षी के बच्चे ने, जिसमें निवास किया है, मानो ऐसा यह तमाल का पल्लव ही है, अथवा साथ में ही उत्पन्न होनेवाली विद्युत् की कलिका से युक्त, मानो यह 'जलधर' (मेघ) का अंकुर ही है, अथवा सुवर्ण की रेखा से रंजित, मानो यह 'निकष' (कसौटी) के 'पाषाण' (पत्थर) का टुकड़ा ही है। पुनः निहारती हुई, अतिशय लालवर्णके-से कोमल करचरणों के कारण, मानो चार-पाँच लालवर्ण के कमलों की कलिका से युक्त, कदाचित् यह यमुना का तरङ्ग ही है, इस प्रकार मानकर, तत्काल पुष्परस-समूह का विशेष पान करने से, मद की अधिकता के कारण, भ्रमण करने की असमर्थता से निश्चल मधुकर-निकर की तरह, कुटिल 'केशकलाप' (समूह) को देखकर, एवं प्रतिक्षण नवीन गाढ़े अन्धकार के समान बालक की घुँघराली अलकावली को देखकर, मुँदे हुए दो नीलकमलों की तरह, दोनों नेत्र देखकर; द्रवीभूत नीलमणि के जल के बड़े-बड़े बुलबुलाओं की तरह, दोनों कपोलों को देखकर, श्यामवर्ण की तेजो-मयी लता के तत्काल उत्पन्न, कोमल दो पत्रों की तरह, दोनों कानों को देखकर, अन्धकाररूप वृक्ष के अंकुर के समान, नासिका के अग्रभाग को देखकर, यमुनाजी के छोटे-छोटे बुलबुलाओं के समान, नासापुट

**नन्दोत्सवः**

**तत्समयसमकालमेव 'महाभाग ! तव तनयो जातः' इति पुरन्ध्रीजनमुखतश्चिरतर-निदाघ-द्राघिम-परिशुष्यमाणस्य पल्वलस्य विदारविवरं सरसीकृत्य पूरयन्तममृतासारमिव चिरतरतनयवासनाफलप्रतिबन्धपरुषितस्य हृदयस्य परमनिर्वृतिकरं कमपि शब्दमाकर्ण्य सुस्नात इव हर्षवर्षासु, प्रविष्ट इवामृतमहार्णवेषु, आलिङ्गित इवानन्दमन्दाकिन्या, तदवलोक-नोत्कण्ठासमुत्पत्तेरग्रत एव ब्रह्मानन्दसाक्षात्कार-चमत्कारेण वपुष्मतेव स्वयमुपव्रज्य सूतिभवनं प्रवेशित इव, चिरसमयसमुपचित-सुकृतचयचातुर्येण दत्तहस्तावलम्ब इव, उत्कलिका-भगवत्या पृष्ठतः समधिकं नुन्न इव, त्वरितमभ्यर्णमभ्येत्य बीजमिव घनानन्दस्य, अङ्कुरमिव जगन्मङ्गलमङ्गलोदयस्य, पल्लवमिव सिद्धाञ्जनलतायाः, कुसुममिव चिरतरसमयसमुत्पन्न-सुकृतकल्पमहीरुहारामस्य, फलमिव सकलोपनिषत्कल्पलतावितते:, व्रजेश्वरीवपुरपराजिता-लतायाः प्रसूनमिव तनयमालोक्य, सम्पन्न इव सकलमनोरथसम्पत्त्या, सिद्ध इवानन्द-साक्षात्कारचमत्कारेण, उत्कीर्ण इव लिखित इव पुनः सुप्तोत्थित इव बलमानविपुलकपुलक-**

---

को देखकर, जवासे के दो दलवाली कलिका के समान, ऊपर नीचे के ओष्ठों को देखकर, एवं पके हुए छोटे-छोटे जामुन के दो फलों के समान, 'चिबुक' (ठोड़ी) को देखकर, "मेरे नेत्रों के निर्माण का फल परिपक्व हो गया" इस प्रकार मानती हुई यशोदा ने, मानो आनन्दरूप समुद्र में स्नान ही कर लिया है, इस प्रकार अपने को समझ लिया ॥१७॥

**नन्दोत्सव**

श्रीयशोदा-मैया, जब लाला को निहार रही थी, उसी समय पति-पुत्रवाली व्रजाङ्गनाओं के मुख से "हे सौभाग्यशालिन् ! नन्दजी ! तुम्हारे, लाला उत्पन्न भयो है" इस प्रकार के किसी अनिर्वचनीय सुखमय 'शब्द' को सुनकर, श्रीनन्दबाबा ने, मानो हर्षमयी वृष्टियों में ही स्नान कर लिया, एवं वे अमृतमय विशालसमुद्रों में, मानो प्रविष्ट-से हो गये, तथा आनन्दमयी 'मन्दाकिनी' (आकाश-गङ्गा) के द्वारा, मानो वे, आलिङ्गित-से हो गये। व्रजाङ्गनाओं के मुख से निकला हुआ, जो मङ्गलमय 'शब्द' था, वह बहुकालीन ग्रीष्मऋतु की विशालता के कारण, चारों ओर से सूखे हुए छोटे-से सरोवर के दरार के छिद्र को, सरस बनाकर, परिपूर्ण करनेवाले अमृतमय धारासंपात के समान था, एवं बहुत दिन से नेत्रों की वासनामय पुत्र-दर्शनरूप फल के प्रतिबन्ध के कारण, कठोर हुए हृदय के लिये तो, वह 'शब्द' परमानन्ददायक था। श्रीकृष्ण के दर्शन की उत्कण्ठा की उत्पत्ति से पहले ही, मानो ब्रह्मानन्द-साक्षात्कार के चमत्कार ने, अपना शरीर धारण करके, स्वयं निकट आकर, नन्दबाबा को सूतिकागृह में प्रवेश करा दिया। उस समय बहुत काल से संवर्धित पुण्यश्रेणि के चातुर्य ने, मानो उनको अपने हाथ का सहारा दे रखा था, एवं पीछे की ओर से, वे, मानो भगवती उत्कण्ठादेवी के द्वारा, अधिकरूप से प्रेरित-से हो रहे थे। नन्दबाबा ने शीघ्र ही लाला के निकट जाकर, लाला का दर्शन किया। उस समय लाला कृष्ण, बाबा की दृष्टि में, इस प्रकार का प्रतीत होता था कि, वह मानो घने आनन्द का तो बीज ही है; एवं जगत्भर के मङ्गलों के मङ्गल की उत्पत्ति का, मानो अंकुर ही है; मानो सिद्धाञ्जनरूप लता का नवीन पत्र ही है; एवं बहुत समय के बाद उत्पन्न हुए पुण्यरूप कल्पवृक्षों के बगीचा के, मानो पुष्प के समान है; मानो समस्त उपनिषद्रूप कल्पलता-श्रेणी के फल के समान है; तथा व्रजेश्वरी-श्रीयशोदा के शरीररूप 'अपराजिता'-नामक लता के पुष्प के

**मानन्दबाष्पकण-निकरनिपातनिस्तिमितामलौकिकीं दशामासाद्य स्थितः, सानन्दैरुपनन्द-सन्नन्दादिभिर्भूसुर-वरेण पुरोधसा कारित-जातकर्मादि-क्रियः स्वतनयाभ्युदयाय दीयमानैः कलधौतकलधौतविषाणखुरैर्मणिमय-माल्यलाल्यमानकण्ठैर्नवप्रसूतैर्गवां निकुरम्बकैरवनि-निर्जराणां प्रतिगृहमेव सुरभिलोकमेकैकमुत्पादयामास, प्रत्यङ्गणमपि तिलपर्वतं हिरण्यपर्वतं मणिपर्वतमपि तेषामेकैकशो निर्मितवान् निमेषमात्रेणैव व्रजराजः ॥१८॥**

**तस्य वितरणसमये चिन्तामणिकल्पतरु-कामधेनुगणश्च शक्तिहीन इव, रत्नाकरा अपि यादोमात्रावशिष्टा इव, किं बहुना ? त्रैलोक्यलक्ष्मीरपि लीलापद्मैकशेषा बभूव ॥१९॥**

**अनन्तरं च श्रीव्रजपुरपुरन्दरस्य शुभकुमार आविरासीदिति जगन्मङ्गलमङ्गलो ध्वनिरध्वन्यध्वनि मुखान्मुखतो यदैव समन्ततः सञ्चचार, तदैव तदग्रतो वा सानन्दोपनन्द-सन्नन्दप्रभृतयः सर्व एव गोदुहो निज-निजपरिजनैर्विविधपट्टसूत्रकल्पितशिग्भिर्मणिमयविहङ्गि-काभिर्मणिघटपटलपूरितान् घृत-दधि-नवनीतमथितोदश्विदामिक्षादिविविधगोरसान् समानाय्य विविधमणिमण्डनमण्डिता मङ्गलहारिद्रवसनानुकारिक्षणप्रभाप्रभातिरस्कारि-चारुचामीकर-**

---

समान, अपने लाला को देखकर तो नन्दबाबा, मानो सकलमनोरथरूप सम्पत्ति से युक्त हो गये; मानो आनन्द के साक्षात्काररूप चमत्कार के द्वारा सिद्ध-से हो गये; एवं पत्थर में खुदे हुए पुरुष की तरह, चित्र में लिखे हुए की तरह, तथा सो कर उठे हुए पुरुष की तरह, अलौकिक दशा में पहुँचकर, खड़े के खड़े रह गये। उस समय नन्दबाबा का शरीर, उत्पन्न हुए विशाल सुख के कारण, रोमाञ्च से युक्त था, एवं आनन्दमय अश्रुबिन्दुश्रेणि के गिरने से, विशेष गीला हो रहा था।

तदनन्तर आनन्दपरिपूर्ण उपनन्द, सन्नन्दादि भाइयों के द्वारा, तथा ब्राह्मणश्रेष्ठ 'शाण्डिल्य मुनि'-नामक पुरोहित के द्वारा, जिनके पुत्र का जातकर्मादि संस्कार करा दिया, ऐसे व्रजराज-श्रीनन्दजी ने, अपने पुत्र के अभ्युदय के लिये, दिये गये सुवर्ण से मढ़े हुए सींगोंवाले एवं चाँदी से मढ़े हुए खुरोंवाले, मणिमयी मालाओं से सुशोभित गलेवाले, नवप्रसूत गोगण के द्वारा, ब्राह्मणों के प्रत्येक घर में, मानो एक-एक गोलोक ही उत्पन्न कर दिया; तथा उन ब्राह्मणों के प्रत्येक आँगन में, व्रजराज ने एक-एक तिल का पर्वत, सुवर्ण का पर्वत, मणिमयपर्वत निमिषमात्र में बनवा दिया, अर्थात् यह दान का समस्त कार्य, अपने इशारे से ही करवा दिया। तात्पर्य—नन्दबाबा के द्वारा, 'नन्दोत्सव' में दिये हुए दान की कोई गिनती नहीं है ॥१८॥

नन्दबाबा के दान के समय चिन्तामणि, कल्पवृक्ष, एवं कामधेनुओं का समुदाय भी, शक्तिहीन-सा हो गया; रत्नों से भरे हुए 'रत्नाकर' (समुद्र)गण भी, केवल जलजन्तुओं से ही युक्त रह गये; अधिक कहने से क्या ? देखो, तीनों लोकों की लक्ष्मी के हाथ में भी, केवल एक लीलाकमल ही अवशिष्ट रह गया ॥१९॥

तदनन्तर "व्रजमण्डल-महीमहेन्द्र-श्रीनन्दबाबा के, जगन्मङ्गलमय सुकुमार शुभकुमार उत्पन्न हुआ है", इस प्रकार की जगन्मङ्गलकारक ध्वनि, जब प्रत्येक मार्ग में, तथा प्रत्येक जन के मुख से, चारों ओर फैल गई, तब नन्दबाबा के आगे, आनन्दभरे उपनन्द, सन्नन्द आदि सभी गोपों ने, अपने-अपने सेवकों के द्वारा, अनेक प्रकार की रेशमी डोरियों के द्वारा बने हुए छीकोंवाली मणिमयी बहँगियों के द्वारा,

वसनैः कृताकल्पाः, कनकमणिदण्डपाणिकमलाः, समुन्मर्यादपरमानन्दवारांनिधेर्महोर्मय इव सकला एव दिशो व्यानशिरे ॥२०॥

तत्समकालमेव यावज्जनुरननुभूतप्रभूतामोदमुदितमेदुरमना मनोरथातीतं कमपि तदुदन्तमत्यन्तकमनीयं कर्णावतंसीकृत्य कृत्यपरिहारेण हारेण सता लसता ललितकण्ठा, उत्कण्ठोत्तरला, तरलायमानमाणिक्यशकला, अशकलातिमञ्जिमकङ्कणा, कङ्कणायमान-हीरकनिकरसुभगाङ्गदा, अङ्गदाक्षिण्यकारिसकलाभरणा, भरणार्हमहार्हकाञ्चिकाञ्चितजघना, घनारोहारोहातिमुखरकिङ्किणीका, कनककमनीयहंसका, हंसकान्तगतिर्विलोलकेशबन्धा, केशवं धामनिकामकमनीयं तत्कालाविर्भूतमवलोकयितुं कनकभाजनोपनीत-मङ्गलनिर्मञ्छ-निकार्हफल-कुसुमदधिदूर्वाक्षत-मणिदीपनिकरादिकमतिमृदुलचीनहारिद्र-वसनशकलेनापिधाय निजनिजकरकमलतलेनोपगृह्य, झणझणायमान-मणिनूपुरकलनिनदैर्मुखरयन्तीव दश दिशो व्रजराजसदनमियाय व्रजनगरनागरीणामावलिः ॥२१॥

---

मणिमय घड़ों में भरे हुए घृत, दधि, 'नवनीत' (माखन), 'मथित' (बिना पानीवाली छाछ), 'उदश्वित्' (आधे पानीवाली छाछ), 'आमिक्षा' (छाना) आदि अनेक प्रकार के गोरसों को लाकर, और स्वयं विविध मणिमय भूषणों से विभूषित होकर, मङ्गलमय हलदी से रँगे हुए वस्त्रों के समान, एवं बिजली की प्रभा को फीकी करनेवाले सुन्दर सुनहरी वस्त्रों से सजकर, मणिजटित कनकमय दण्ड को हाथ में लेकर, मर्यादा-रहित परमानन्दमय समुद्र की विशालतरङ्गों की तरह उपस्थित होकर, सभी दिशाओं को व्याप्त कर लिया ॥२०॥

श्रीउपनन्द आदि गोपों के आने के समय ही, व्रज के नगरमात्र की चतुर-व्रजाङ्गनाओं की श्रेणी, 'नन्दभवन' में आकर उपस्थित हो गई। उस समय उस व्रजाङ्गनाश्रेणी का मन, जन्मभर से कभी भी अनुभव नहीं किये हुए, महान् आनन्द से हर्षित एवं स्निग्ध हो रहा था, एवं मनोरथातीत किसी अनिर्वचनीय श्रीकृष्ण के प्रादुर्भावमय अत्यन्त मनोहर वृत्तान्त को कर्णभूषण बनाकर, अर्थात् सुनकर, सांसारिक समस्त कार्य त्यागकर, शोभायमान हार के द्वारा, उसका कण्ठ सुन्दर लग रहा था; एवं वह व्रजाङ्गनाश्रेणी, श्रीकृष्ण के दर्शन की उत्कण्ठा से चञ्चल हो रही थी; उसके हार की मध्यमणि में माणिक्य का टुकड़ा चमक रहा था; एवं उसके कङ्कण, अखण्ड मनोहरता से युक्त थे; उसके बाजूबन्द, जल के बिन्दुओंके-से हीराओं के समूह से सुन्दर हो रहे थे; उस व्रजाङ्गनाश्रेणी के सभी आभरण, प्रत्येक अंगों की अनुकूलताकारक थे; उसका कटिप्रदेश, पेटी में धरने योग्य एवं उत्सव के समय ही धारण करने योग्य, बहुमूल्य करधनी से सुशोभित था; उसका घना नितम्बप्रदेश, करधनी में लटकी हुई एवं बजती हुई किङ्किणियों से युक्त था; उसके नूपुर, कनकवत् कमनीय थे; उसकी चाल, हंसों के समान मनोहर थी; उसके केशों के बन्धन ढीले हो रहे थे; तथा वह व्रजाङ्गनाश्रेणी, अपनी कान्ति से यथेष्ट कमनीय एवं तत्काल प्रगट हुए श्रीकृष्ण को देखने के लिये, सुवर्णमयी थालियों में धरे हुए, मङ्गलमयी न्योछावर के योग्य फल, पुष्प, दधि, दूर्वा, अक्षत, मणिमय दीपक आदि के समूह को अत्यन्त कोमल एवं पतले, हलदी से रंगे हुए वस्त्र के टुकड़े (रूमाल) से ढककर, अपनी-अपनी हथेलीपर धरकर, झनझन शब्द करनेवाले मणिमय नूपुरों की सुमनोहर ध्वनियों के द्वारा, दशों दिशाओं को प्रतिध्वनित करती हुई, 'नन्दभवन' में आगई ॥२१॥

अनन्तरं प्रविश्य सूतिकाभवनमालोक्य च तमभिनवं नवं नयननिर्माणस्य फलमिव संविज्जन्मनो विफलीभावाभावमहौषधिपल्लवमिव निजवात्सल्यसरसो नीलमहोत्पलमिव चिरं जयेति मङ्गलाशीःप्रसूनैरभ्यर्च्य विनिमेषमनुवेलमीक्षमाणा व्रजेश्वरी-सौभाग्यसारः शरीरवानयमिति तामेव स्तुतवत्यः, मुहूर्तानन्तरमलिन्दतलमासाद्य मङ्गलसङ्गीतिसुरीतिललितवदना अन्तरगुञ्जदलिपुञ्जकलमधुरझङ्कारकोलाहललुलितकमलाः कमलिन्य इव, परस्परमतिकौतुकेन केनचन प्रणयभरसरसकरसरसीरुहकुड्मलेन परस्पर-वदन-शशधरमण्डलमतिविमल-सुरभितरतैलहारिद्र-द्रवनवनवनीतादिभिरभितो दशन-किरणभरालसलसदमलबन्धूकबन्धुराधरकिसलयं हसन्त्य एव लिम्पन्त्यो यदा त्रैलोक्यलक्ष्मीसौभाग्यमधरीचक्रुस्ता नागर्यः, तदैवाङ्गणभुवि व्रजपुरपुरन्दरं समया समयासादित-परमानन्दसन्दोहास्त एव गोदुहो महामदमुदिता इव, इन्दुकन्दुकैरिव नवनीतपिण्डैः स्थूलतरकरकानिकरैरिव आमिक्षागेन्दुकैः, दधिजलधिकर्दमगोलैरिव चन्द्रिकापललखण्डैरिव दधिपिण्डैः, परस्परं निःसाध्वसमभिघ्नन्तो मणिमयजलयन्त्रपूरितानां पयोदधिमण्डमथितोदश्विदादीनां द्रुतकनकपयसामिव हारिद्रसलिलानामपि महासुगन्धितैलानां च धारापातैः परस्परं सिञ्चन्तो मृदुमृदङ्ग-पणव-डमरु-

---

तदनन्तर सूतिकाभवन में प्रविष्ट होकर, अपने नेत्रों के निर्माण के नवीन फल के समान, एवं अनुभवमयी बुद्धि के जन्म की सफलता की महौषधि के नवीनपत्र के समान, तथा अपने वात्सल्यरसरूप सरोवर के विशाल नीलकमल के समान, उस अभिनव राजकुमार को देखकर, "हे लाल ! तुम चिरंजीव रहो ! तुम्हारी जय हो !!" इस प्रकार के मङ्गलमय आशीर्वादरूप पुष्पों के द्वारा, लाला की पूजा करके, प्रतिक्षण निमेषरहित नेत्रों से, लाला कन्हैया को ही देखनेवाली व्रजाङ्गनाएँ "यह लाला तो, व्रजेश्वरी-यशोदा के सौभाग्य का सार ही, मूर्तिमान् होकर प्रगट हुआ है" इस प्रकार कहते-कहते, माता-यशोदा की ही स्तुति करने लग गईं ।

एक मुहूर्त के बाद, पौरी में जाकर, भीतर में ही गुञ्जार करनेवाले भ्रमरगणों के सुमनोहर झङ्कारमय कोलाहल से अस्तव्यस्त कमलोंवाली कमलिनियों की तरह, मङ्गलमय सङ्गीतों की सुरीति से, मनोहर मुखारविन्दवाली, व्रज की चतुर-व्रजाङ्गनाएँ, आपस में किसी अनिर्वचनीय कौतुक के द्वारा, स्नेह की अधिकता से सरस कररूप कमल की कलिका से, परस्पर में एक दूसरी के मुखरूप चन्द्रमण्डल को, अत्यन्त निर्मल एवं सुगन्धित तैल, पिसी हुई हलदी, एवं ताजे माखन आदि से, हँस-हँस कर, जब पोत रही थीं, तब उनका अधरपल्लव, अर्थात् नीचे का ओष्ठ, दन्तपंक्ति की किरणों से शोभायमान, बन्धूक के पुष्प से भी सुन्दर प्रतीत हो रहा था । उस समय उन्होंने, तीनों लोकों की शोभा के सौभाग्य को तुच्छ बना दिया था ।

नन्दोत्सव में व्रज की गोपियाँ, जब इस प्रकार से आनन्द बढ़ा रही थीं, उसी समय, 'नन्दभवन' के आँगन में, श्रीनन्दबाबा के निकट, समयानुसार परमानन्दसमूह से युक्त उन पूर्वोक्त उपनन्दादि गोपों ने, तत्काल उत्पन्न हुए उस राजकुमार को, एवं व्रजराज-श्रीनन्दबाबा को, अपनी चेष्टाओं के द्वारा, आनन्दित कर दिया । देखो, उनके आनन्दित करने की चेष्टा इस प्रकार है :—वे, उस समय नन्दलाल के दर्शनजन्य, महान् हर्ष से हर्षित-से होकर, चन्द्रमा एवं गेंद की तरह, गोल-गोल माखन के गोलाओं के द्वारा, एवं मोटे-मोटे ओलाओं की तरह, छाना की बनी हुई गेंदों के द्वारा, तथा दधिमय समुद्र के कीच के गोलाओं

झर्झर-मृदुल-मर्दलकुल-काहल-भेरी-प्रभृति-मङ्गल-विचित्रवादित्रनिनदानुगततालक्रमं नृत्यन्तो गायन्तश्च मङ्गलसङ्गीतान्तर्गत-चर्चरिकाद्विपदिकाजम्भलिका-तेनादिनानाविधगानमनाकलितमपि साक्षात्कारयन्त इव तत्कालाविर्भूतं तमपूर्वं कुमारं व्रजराजमाह्लादयाञ्चक्रुः ॥२२॥

इतस्ततश्च उर्वीगीर्वाणसञ्चय-मङ्गलाशीःस्वनसहचर-वेदनिर्घोषैरभितोऽभितः सकलजन-मुखोद्गीर्ण-जयजय-रवैः परितश्च चारुचारण-मागध-सूत-वन्दि-वृन्दोपनीतवास्तवस्तवस्तवकैरपि नादब्रह्ममय इव समयः समपादि ॥२३॥

ततश्च तमतिमहोत्सवमहारसं जरयितुमसमर्थेव सा व्रजपुरभूरभूत्, पुरप्रणालिकानिकरमुखनिःसृत-दधि-दुग्धादिधाराप्रपातमिषेण मुहुर्वमन्तीव सुरभयति स्म च पुरमार्गान्, यद्धाराजलं गृहीतविहगाकारा नाकिनोऽपि सादरमुपस्पृशन्ति स्म, पिबन्ति स्म च ॥२४॥

तस्मिन्नेव समये सकला एव धेनवो नवोन्नीत-नवनीत-हरिद्रातैलरूषिताः कनकमणिविभूषणभूषिताः सवत्सा जगत्सारभूता निजनिजमनसि कृष्णाविर्भावभावुकसुभगम्भावुका हर्षहम्बारवेण मुखरयन्त्यो भुवनतलं नात्मानमपि सस्मरुः, किमुताहार-पानादि ॥२५॥

---

की तरह, एवं 'चन्द्रिका' (चाँदनी) के सारमय गोलाओं की तरह, दही के गोलाओं के द्वारा, आपस में निर्भयतापूर्वक मार रहे थे; और मणिमयी पिचकारियों में भरे हुए दूध, 'दधिमण्ड' (दही का तोड़), 'मथित' (निर्जल छाछ), 'उदश्वित्' (आधे जलवाली छाछ) आदि की धाराओं के द्वारा, तथा पिघले हुए सुवर्ण के जल की तरह, हलदी से मिले हुए जलों की एवं महासुगन्धमय तैलों की धाराओं के द्वारा, आपस में सींच रहे थे; तथा कोमल मृदङ्ग, 'पणव' (ढोल), डमरु, 'झर्झर' (झाँझ), एवं कोमल 'मर्दल' (मृदङ्ग जैसा बाजा), 'काहल' (बड़ा ढोल), 'भेरी' (दुन्दुभि) आदि मङ्गलमय चित्र-विचित्र बाजाओं की ध्वनि के अनुसार, ताल लगाकर नाच रहे थे, एवं गायन भी कर रहे थे; तथा मङ्गलमय सङ्गीत के अन्तर्गत 'चर्चरिका' (गाने के छन्द), 'द्विपदिका' (गीतों के छन्द), 'जम्भलिका' (गायन के छन्द), एवं 'तेन' आदि अनेक प्रकार के गीतों को, जो कभी गाये भी नहीं थे, उन्हीं गीतों का, भगवत्कृपा से साक्षात्कार-सा करा रहे थे ॥२२॥

और चारों ओर ब्राह्मणगणों के मङ्गलमय आशीर्वाद के शब्दों के साथ वेदों की ध्वनियों के द्वारा, एवं चारों ओर सभीजनों के मुख से निकले हुए जय-जयकार के द्वारा, तथा चारों ओर सुन्दर 'चारण' (नट), 'मागध' (वंशावली के वक्ता), 'सूत' (पुराण-वक्ता), 'वन्दी' (प्रस्ताव के अनुकूल वक्ता) आदिजनों के समूह के द्वारा प्रस्तुत, वास्तविक स्तुतिश्रेणी के द्वारा तो, वह नन्दोत्सव का समय, 'शब्द-ब्रह्ममय' ही बन गया था ॥२३॥

उसके बाद वह व्रजपुर की भूमि, उस नन्दोत्सवरूप महोत्सवमय महान् रस को समाप्त करने में असमर्थ-सी हो गई। अतएव व्रजपुर की अनेक नालियों के छिद्रों के द्वारा निकलनेवाले दही, दूध आदि की धाराओं के प्रवाह के बहाने, बारंबार वमन-सी करती हुई, पुर के समस्त मार्गों को सुगन्धित बनाने लग गई। जिसके धारामय जल को, पक्षियों का आकार धारण करनेवाले देवगण भी आदरपूर्वक आचमन करते हैं, एवं पान भी करते जाते हैं ॥२४॥

उसी समय समस्त धेनुगण भी, नवीन-समर्पित माखन, हलदी, एवं तैल से सजकर, एवं सुवर्णमणि आदि के भूषणों से विभूषित होकर, अपने-अपने बछड़ा एवं बछड़ियों के सहित, जगत् का साररूप बनकर, अपने-अपने मन में श्रीकृष्ण के आविर्भावरूप मङ्गल के द्वारा, अत्यन्त सौभाग्यशालिनी बनकर,

एवमतिकालकलितमहोत्सवमाभीरीनिकुरम्बं भगवती श्रीवसुदेव-पत्नी रोहिणी तैल-सिन्दूरमाल्यवसनाभरणादिभिरभिपूज्याऽभिनवशुभकुमाराभ्युदयमभ्यर्थयामास । बहिश्चेतरेतरमनवरत-रभसरभसवशात् सहसहर्षकृतयज्ञावभृथस्नानास्त एवोपनन्दादयो व्रजपुर-पुरन्दरं पुरस्कृत्य प्रतिजनमेव मणिमयमण्डनमहार्हवसन-माला-चन्दन-ताम्बूलादिभिरभ्यर्च्य सविनयमभिनव-शुभकुमारमङ्गलोदयमाचकाङ्क्षुः ॥२६॥

इत्यानन्दवृन्दावने प्रादुर्भावलीलालताविस्तारे
द्वितीयः स्तवकः ॥२॥

## तृतीयः स्तवकः

### पूतनावध-लीला

एवं भुवमवतीर्णे नराकृतिनि परब्रह्मणि समुपगते च स्तनन्धयतां पूर्वावतीर्णः स च ब्रह्मभूतो लोकः केवलं लौकिक इव लोकैर्दृश्यमानोऽपि सहावतीर्णया श्रियैव पुनरप्यलौकिको जायमानः सकलजननयनमनश्चमत्कारकारी बभूव ॥१॥

---

हर्षमय हम्बारव के द्वारा, भुवनतल को प्रतिध्वनित करता हुआ, अपने स्वरूप को भी भूल गया, फिर खान-पान आदि को भूल गया, इस विषय में तो कहना ही क्या है ? ॥२५॥

इस प्रकार बहुत समयतक, महोत्सव में निमग्न हुई गोपीश्रेणी की, श्रीवसुदेवपत्नी भगवती श्रीरोहिणीमाता तेल, सिन्दूर, माला, वस्त्र एवं भूषण आदि के द्वारा पूजा करके, अपने इष्टदेव से अभिनव सुकुमार शुभकुमार व्रजराजकुमार के अभ्युदय की प्रार्थना करने लग गई। एवं 'नन्दभवन' के बाहर, परस्पर में निरन्तर हर्ष के वेग के अधीन होकर, सभी मिलकर, सहर्ष यज्ञान्तस्नान करनेवाले, वे उपनन्द आदि गोप, श्रीनन्दबाबा को अग्रसर बनाकर, मणिमय भूषण, बहुमूल्य वस्त्र एवं माला, चन्दन, ताम्बूल आदि सामग्री के द्वारा, प्रत्येकजन की पूजा करके, विनयपूर्वक अभिनव सुकुमार के मङ्गलोदय की अभिलाषा करने लग गये ॥२६॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित-श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये भगवत्प्रादुर्भावलीलालताविस्तारे
द्वितीयः स्तवकः सम्पूर्णः ॥२॥

## तृतीय स्तवक

### पूतनावध-लीला

तृतीय स्तवक में पूतना का वध, श्रीयशोदा का अत्यन्तरुदन, एवं वसुदेवजी से मिलकर, मथुरा से लौटकर, श्रीनन्दजी का अपने भवन में आगमन वर्णित होगा।

इस प्रकार 'नर की-सी आकृति धारण करनेवाले, परंब्रह्म श्रीकृष्ण, जब भूतलपर अवतीर्ण हो गये, एवं बालकके-से भाव को जब प्राप्त हो गये, तब प्रसिद्ध ब्रह्मस्वरूप व्रजमण्डलरूप वह लोक, साधारण लोगों के द्वारा, केवल लौकिक जैसा दिखाई देनेपर भी, श्रीकृष्ण के साथ अवतार लेनेवाली शोभारूप सम्पत्ति के द्वारा, पुनः अलौकिकरूप में परिणत होकर, सभीजनों के नेत्र एवं मन का चमत्कारजनक बन गया ॥१॥

पूतनाऽऽगमनम्

**तन्मध्य एव लौकिकतापत्तौ व्रजराजे राज्ञः कंसस्य वार्षिकं गोरसादिकरमुपपादयितुं पुरपरिरक्षणार्थमाप्ततम-स्थविराभीरनिकरं नियोज्य नियोज्यैरेव कियद्भिर्यदुराजधानीं गतवति सति दुरात्मना तेनैव कंसाभिधेन नृशंसेन पूर्वजनुषि कालनेमितया ख्यातेन पूर्ववैर-मनुस्मरता (भा० १०।४।१२) "किं मया हतया मन्द ! क्वचिज्जातस्तवान्तकः" इति योग-मायोदितेन तदनुसन्धानधुरन्धरतया तदपचिकीर्षया प्रेषितः पूतनानामबालग्रहः प्रथममेव तामेव व्रजराज-राजधानीमाससाद, सा पूतना नाम कामरूपिणी रूपिणी सौन्दर्यसम्पत्तिरिव सकलजननयनचमत्कारकारिणी च समपद्यत ॥२॥**

उत्प्रेक्षापूर्वकं पूतनावर्णनम्

**यामभिवीक्ष्य उर्वशि ! उर्वशिवं ते सौभाग्यम्, अलम्बुषे ! अलं बुषेणेव ते दर्पेण, रम्भेऽरम्भेकीव त्वमसि, घृताचि ! घृता चितेव ते यशोनवनीतावली, मेनके ! मे न के त्वामुपहसन्ति, प्रम्लोचे ! प्रम्लोचेन गतं ते रूपसौभगम्, चित्रलेखे ! चित्रलेखेव ते मूर्तिः, तिलोत्तमे ! तिलोत्तमेव ते कीर्तिः, इति सकलैरेव पुरजनैर्नाकिवेशविलासिनीरुपहस्य किमियं**

---

**पूतना का आगमन**

इसी बीच में, राजा कंस का वार्षिककररूप गोरस आदि देने के लिये, लौकिकभाव से युक्त श्रीनन्दबाबा, अपने पुर की रक्षा के लिये, अपने परमविश्वासी वृद्ध गोपसमूह को नियुक्त करके, अपने कुछ सेवकों के सहित, यदुओं की राजधानी मथुरा में जब चले गये, तब पहले जन्म में 'कालनेमि'-नाम से प्रसिद्ध एवं पूर्वजन्म के वैरभाव का स्मरण करनेवाले, दुरात्मा 'कंस'-नामक उसी क्रूर स्वभाववाले व्यक्ति के द्वारा "अरे दुष्ट ! मूढ ! मेरे मारने से तेरा कौन-सा प्रयोजन सिद्ध होगा ? क्योंकि, तेरा मारनेवाला तो किसी स्थानपर प्रगट हो ही गया है" इस प्रकार के योगमाया के वचन से, अपने शत्रु के अनुसन्धान में अग्रसर होकर, उसका अपकार करने की इच्छा से, भेजा हुआ 'पूतना'-नामक बालकों का ग्रह, व्रजराज की 'महावन'-नामक उस राजधानी में, पहले से ही आपहुँचा। एवं 'पूतना'-नामक कामरूपिणी वह राक्षसी, स्वेच्छा से मूर्तिमती सौन्दर्यसम्पत्ति के समान बनकर, सभीजनों के नेत्रों की चमत्कारकारिणी बन गई ॥२॥

**उत्प्रेक्षापूर्वक पूतना का वर्णन**

जिसको देखकर, अर्थात् जिस पूतना के सौन्दर्य को निहारकर, स्वर्गीय-वेश्याओं का उपहास करते हुए, व्रजवासीजन इस प्रकार बोले कि, "हे उर्वशि ! तेरा सौभाग्य या सौन्दर्य तो, इस सुन्दरी के सामने, अधिक अमङ्गलमय प्रतीत होता है। हे अलंबुषे ! 'बुष' (भुस) के समान निःसार, तुम्हारे रूप के अहङ्कार से, अब कुछ प्रयोजन नहीं है। हे रम्भे ! तू तो, अब शीघ्र ही मेढक की स्त्री के समान है। हे घृताचि ! तुम्हारे यशरूप नवनीत की श्रेणी तो (**घृता जलादिना सिक्ता चिता इव, 'घृसेचने'**), जलादि से सिञ्चित चिता के समान है। हे मेनके ! मेरे सम्बन्धियों में से ऐसे कौन हैं कि, जो तुम्हारा उपहास न करते हों, अर्थात् पूतना के सौन्दर्य के सामने, तुम्हारा, सभी उपहास कर रहे हैं। हे प्रम्लोचे ! तुम्हारे रूप का सौन्दर्य तो, प्रवाहरूप से ही चला गया। हे चित्रलेखे ! तुम्हारी मूर्ति तो, अब चित्र में लिखी हुई रेखा की तरह निश्चल है। हे तिलोत्तमे ! तुम्हारी कीर्ति तो, अब (**तिलादप्युत्तमा ततोऽपि अति-श्यामा**

मूर्तेव व्रजपुरदेवता, किमियं त्रैलोक्यलक्ष्मीः, किमियमनम्बुधरा तडिन्मञ्जरी, किमियं निष्कुमुदबान्धवा कौमुदी—इति वितर्क्यमाणा व्रजपुर-परमेश्वरी-भवनमेव सा प्रविवेश ।।३।।

तथा सति इयं खलु व्रजपुर-पुरन्दर-मन्दिरावतीर्ण-परममहापुरुषचरण-परिचरण-चातुर्यधुर्यतया त्रैलोक्यलक्ष्मीरेव समुपसर्पतीति पुनस्तैरिदमेव निरटङ्कि ।।४।।

अनन्तरं चौरमूर्तिरिव महासाहसा, लोभोपहता जनतेव निर्लज्जा, कोपवृत्तिरिवाऽसमीक्ष्यकारिणी, सा भवनं प्रविश्य ज्वलन्तमिव सकलाशुभसमूहभस्मीकरणचणमहानलस्फुलिङ्गम्, निखिल-रिपुनिकर-बहलतमः-समुद्घाटनपाटवैकचटुलं विलक्षणं दीपशिखरमिव, संसार-विषमविष-महाऽकूपार-निःशेषनिःशोषकारिणं मुनिविशेषमिव,मथ्यमानचन्द्रिकाचयफेन-धवलशयनतलशयितं कर्पूरधूलिकेदारतट-समुत्पन्नं महामरकताङ्कुरमिव, खलवाणीव बहिः सरसा, वारीव बहिरावृता, मणिकोषाश्रिता कालायसकरपालिकेव दर्शनसुखदा, कल्पलतिकायमाना विषलतिकेव, सस्नेहं जननीव तमङ्कमारोपयितुं कृतमतिर्जनन्या व्रजपुरपरमेश्वर्या

---

अभूदित्यर्थः) तिलों से भी अधिक काली पड़ गई है, अर्थात् इस पूतना के सौन्दर्य के आगे, तुमको, अब कौन पूछेगा ?'' इस प्रकार समस्त व्रजपुरवासियों के द्वारा, स्वर्गनिवासिनी-वेश्याओं का उपहास करके, ''क्या यह सुन्दरी, परमशोभा के कारण, व्रजपुर की अधिष्ठात्री देवता है; अथवा त्रैलोक्य की लक्ष्मी है; अथवा यह मेघ से रहित विद्युत् की मञ्जरी ही है; अथवा सुशीतल छवि के कारण, यह बिना चन्द्रमा की चन्द्रिका ही है क्या ?'' इस प्रकार मन-मन में, तर्क-वितर्क में लाई गई, वह पूतना, व्रजपुर की परमेश्वरी-श्रीयशोदा के भवन में ही प्रविष्ट हो गई ।।३।।

वह, जब यशोदा के भवन में प्रविष्ट हो गई, तब तो उन्हीं पूर्वोक्त व्रजवासियों ने, यह निर्णय कर लिया कि, ''यह तो निश्चितरूप से, तीनों भुवनों की लक्ष्मी ही है; अतः, व्रजमण्डल-महीमहेन्द्र-श्रीनन्दबाबा के भवन में अवतीर्ण हुए, परममहापुरुष के चरणों की सेवा करने की चातुरी में अग्रगण्य होने के कारण, महापुरुष के श्रीचरणों के निकट, स्वयं ही तो उपस्थित हो रही है ।'' यहाँपर ''भगवान् की योगमाया ने ही, उस प्रकार की लीला की सिद्धि के लिये, पूतना में प्रविष्ट होकर, उस प्रकार के लोकोत्तर सौन्दर्य की स्फूर्ति कराकर, उन व्रजवासियों को मोहित कर दिया था'', यही तात्पर्य समझना । अन्यथा, प्राकृत तमोगुणमयी बिचारी वह पूतना, विशुद्धसत्त्वमय शरीरवाले व्रजजनों को, किस प्रकार विमुग्ध कर सकती थी ? कदापि नहीं ।।४।।

तदनन्तर चोर की मूर्ति की तरह, महान् साहस से युक्त, लोभ से पीड़ित जनता की तरह निर्लज्ज, क्रोध की वृत्ति की तरह, बिना विचारकर कार्य करनेवाली वह पूतना, 'नन्दभवन' में प्रविष्ट होकर, समस्त पापसमूह को भस्म करने में परमप्रसिद्ध जलती हुई विशाल अग्नि की चिनगारी की तरह, एवं समस्त शत्रुसमूहरूप महान् अन्धकार को विनष्ट करने के चातुर्य में चञ्चल विलक्षण दीपशिखा की तरह, तथा संसाररूप विषम-विषमय महान् समुद्र का निःशेष शोषण करनेवाले मुनिविशेष अगस्त्य की तरह, और मथित 'चन्द्रिका' (चाँदनी) के समूह के फेन के समान शुक्लवर्ण की शय्यापर शयन करनेवाले, कर्पूर की धूलिमय खेत के तटपर भली प्रकार उत्पन्न महान् मरकतमणि के अंकुर की तरह, श्रीकृष्ण को देखकर, खलजनों की वाणी की तरह, बाहिरी दिखावटी सरसता से युक्त, एवं हाथियों को बाँधनेवाली रस्सी की तरह, बाहर से ही वस्त्रों से ढकी हुई, मणिमयी म्यान से सुशोभित तीक्ष्ण खड्गलता की तरह,

वसुदेवभार्ययाऽऽर्यया च 'किमियं भगवती गौरी, किमियं भूतधात्री, किमियमिन्द्राणी, किमियं वरुणानी, किमियमग्नायी मदात्मजं प्रति वत्सलतया समुपसन्ना ?' इति वितर्कपरया न प्रत्यषेधि ॥५॥

'किमहमस्य माता किमियं वा' इति निर्धारयितुमसमर्थायामेव व्रजेश्वर्यां निःसाध्वसमेव तमर्भकमङ्के विधातुमारेभे ॥६॥

### प्राणैः सह पूतना-स्तनपानम्

ऊरीकृताज्ञभावेन ज्ञानघनविग्रहेण भगवतापि परमकारुणिकेन जननीवेषमात्रपरिलोचनपरितुष्टेनेव तया स्पृष्टमात्रेणैव तदङ्कतलमारुरुहे। सा च सादरमङ्के निधाय मात्रोः पश्यन्त्योः परमवत्सला जननीव पयोमुखं विषकुम्भमिव पयोधरमधरे निधापयामास ॥७॥

ततश्च, पिबन् दुग्धं स्निग्धोदरदलित-बन्धूककलिका-
दलद्रोणीताम्राधरपुट-चमुत्कारकलया।
अमूं चक्रे लीलामयनवशिशुः प्राणधमनी-
समाकृष्ट्या सद्यः सकलकरणग्लानिविवशाम् ॥८॥

---

देखनेमात्र के लिये सुखदायिनी, और कल्पलताका-सा व्यवहार करनेवाली, विषलता की तरह क्रूर हृदयवाली पूतना, माता की तरह स्नेहपूर्वक, श्रीकृष्ण को अपनी गोद में चढ़ाने के लिये, जब विचार करने लगी, तब व्रजपुर की परमेश्वरी माता-यशोदा ने, एवं परमश्रेष्ठ श्रीरोहिणी-माता ने, उसको निषेध नहीं किया; कारण, वे दोनों माताएँ "लाला को गोद में लेनेवाली यह नारी, वात्सल्यता के कारण, मेरे लाला के निकट आनेवाली, अनुपम सौन्दर्य की दृष्टि से 'गौरी' ही है क्या ? एवं परमदयामयी दृष्टि से 'भूतधात्री' (पृथिवी) ही है क्या ? एवं अधिकार प्रदर्शनमयी दृष्टि से यह इन्द्र की स्त्री 'इन्द्राणी' है क्या ? एवं स्नेहछविमयी दृष्टि से यह वरुण की स्त्री 'वरुणानी' है क्या ? तथा दुर्धर्षतामयी दृष्टि से यह अग्नि की स्त्री 'अग्नायी' है क्या ?" इस प्रकार के तर्क-वितर्क में तत्पर हो रही थीं ॥५॥

"इस बालक की माता, मैं हूँ, अथवा यह स्त्री है" इस बात को निश्चित करने के लिये, यशोदा-माता जब असमर्थ-सी हो गई, तबतक पूतना ने निर्भयतापूर्वक, श्रीकृष्ण को गोद में लेना आरम्भ कर दिया ॥६॥

### प्राणों के सहित पूतना का स्तनपान

उस समय परमकारुणिक भगवान् श्रीकृष्ण ने, सच्चिदानन्द सान्द्रज्ञानमय शरीरवाले होकर भी, लीला की शोभा के लिये, अज्ञता अङ्गीकार करली थी; एवं वे, उसके माताके-से वेष को देखते ही सन्तुष्ट हो गये; अतः, उसके द्वारा स्पर्श करनेमात्र से ही, मानो उसकी गोद में स्वयं चढ़ गये। वह पूतना भी, उनको आदरपूर्वक गोद में लेकर, दोनों माताओं के देखते-देखते ही, परमवात्सल्यमयी जननी की तरह, केवल मुखपर ही दुग्धवाले विषभरे घड़े की तरह, विषभरे अपने 'पयोधर' (स्तन) को, श्रीकृष्ण के अधर-पर धरने लग गई ॥७॥

तदनन्तर लीलामय-नवशिशु श्रीकृष्ण ने, 'स्निग्ध' (चिक्कण) 'उदर' (भीतरी भाग)वाली एवं पत्रोंवाली बन्धूकपुष्प की कलिका के पत्रों से बने हुए रक्तवर्ण के पात्र की तरह, ताम्रवर्णवाले अपने

**अनन्तरम्— मुञ्चेति व्यथमानमानसतया क्षिप्तोऽपि गाढं तया**
**चूषन्नेव सुकोमलाधरपुटेनातृप्तवत् कौतुकी ।**
**बिभ्रत्याः सहजाकृतिं विषपयः पीत्वाऽष्ठिवत्तां तनू-**
**मावासान्निरसीसरद् बहिरसौ तत्क्रोडवर्ती च सः ॥६॥**

**पूतनाया मृतकदेहस्य वर्णनम्**

**तदनु च चक्रवर्तिराज इव सकलप्रजाकरालः, लङ्कापरिसर इव विभीषणमाहात्म्यः, गानव्यहार इव तालप्रवेष्टः, महामहीध्र इव गण्डशैलपयोधरः, बलिरिव पातालास्यः, महाशैल इव कन्दरागम्भीरगन्धवहः, महायोधसमूह इव संयुगप्रबलदन्तः, ध्वजिनीसङ्घ इव महाध्वजिह्वः, यादोगण इव महाह्लदोदरः, वनप्रदेश इव महावटाक्षः शालोरुश्च, सार्ध-योजनव्यापी तद्देहस्तदानीं पुरबाह्यवनपरिसरे निपतन्नवनिरुहानपि पातयामास ॥१०॥**

---

अधरोष्ठ के द्वारा, चूसने के चातुर्य से, दुग्धपान करते-करते ही, प्राणनाडी को अच्छी प्रकार खींचकर, उस पूतना को तत्काल, समस्त इन्द्रियों की ग्लानि के द्वारा विवश कर दिया ॥८॥

उसके बाद, जिसका मन, महान् पीड़ित हो गया है, उस पूतना के द्वारा "लाला ! छोड़, छोड़" इस प्रकार कहकर, दृढतापूर्वक अपनी गोद में से फैंकनेपर भी, कौतुकी श्रीकृष्ण ने, अतृप्त की भाँति, सुकोमल अधरपुट के द्वारा, उसके स्तन को चूसते-चूसते ही, तब स्वाभाविक राक्षसी-शरीर को धारण करनेवाली, उस पूतना के विषमय दूध को पीकर, आम को चूसकर, बाहर फैंकी हुई गुठली की तरह, उसके शरीर को अपने घर से बाहर निकाल दिया; किन्तु, वे स्वयं तो, उसकी गोद में ही बने रहे, यही आश्चर्य है । तात्पर्य—उसको महावन से निकालकर, यमुना किनारे पटक दिया; क्योंकि, नगर में गिरने से तो, उसके शरीर के द्वारा दबकर, बहुत-से लोगों के विनाश की शङ्का थी ॥९॥

**पूतना के मृतक-देह का वर्णन**

तदनन्तर छः कोस के लम्बे उस पूतना के देह ने, उस समय पुर के बाहिरी वन के निकट की भूमि में गिरते-गिरते, छः कोस के अन्तर्गत वृक्षों को भी गिरा दिया (गिरनेवाले आम आदि के वे सब वृक्ष, कंस के द्वारा लगाये हुए, कंस के ही उपयोग में आने योग्य, उसी के बगीचाओं के थे, यह जानना) । पूतना का वह देह, चक्रवर्ती-राजा, जिस प्रकार (**सकलानां प्रजानां करं आलाति गृह्णातीति सः**) समस्त प्रजाओं का कर ग्रहण करता है, उसी प्रकार (**सकलप्रजानां सम्बन्धे करालो भीषणः**) समस्त प्रजाओं के लिये भयङ्कर था । एवं लङ्कापुरी का निकटवर्ती स्थल, जिस प्रकार (**विभीषणस्य माहात्म्यं महिमा यत्र सः**) विभीषण की महिमा से युक्त था, उसी प्रकार पूतना का देह भी (**विशिष्टं भीषणं भयप्रदं माहात्म्यं महाकायत्वं यस्य सः**), महान् भयप्रद एवं लम्बा-चौड़ा था । गायन का व्यवहार, जिस प्रकार (**तालानां प्रकर्षेण वेष्टनं यत्र सः**) सभी प्रकार के ताल-लय आदि के सम्मेलन से युक्त होता है, उसी प्रकार पूतना का देह भी, (**तालौ तालवृक्षाविव प्रवेष्टौ बाहू यस्य सः "भुजबाहू प्रवेष्टो दोः" इत्यमरः**), दो ताल वृक्षों के समान लम्बी भुजाओं से युक्त था । विशालपर्वत, जिस प्रकार (**गण्डशैलेषु पयोधरा मेघा यस्य सः**) अपने से ही गिरी हुई एवं मेघों से युक्त बड़ी-बड़ी चट्टानों से युक्त होता है, उसी प्रकार पूतना का देह भी (**गण्डशैलाविव पयोधरौ स्तनौ यत्र सः**), बड़ी-बड़ी दो चट्टानों के समान स्तनों से युक्त था । बलिराजा, जिस प्रकार (**पाताले आस्या स्थितिर्यस्य सः**) पाताल में रहने की स्थिति से युक्त था, उसी प्रकार पूतना का देह भी (**पातालवत् आस्यं मुखं यस्य सः**), पाताल के समान गंभीर मुख से युक्त था । महापर्वत, जिस प्रकार (**कन्दरासु गम्भीरो गन्धवहो वायुर्यत्र सः**) गुफाओं में बहनेवाले गंभीरवायु से युक्त होता है, उसी

### यशोदाया विलापवर्णनम्

**तदनु तदेतत् कुहकमिति जानती तमात्मजमनवेक्षमाणा व्रजराजमहिषी वत्सवत्सला गौरिव 'अहो कष्टमहो किमिदं क्व मे तनयः' इति मूर्च्छन्ती, व्रजपुरपुरन्ध्रीभिराश्वास्यमाना संज्ञामवलम्ब्य 'हा धिक् हा बत नीलोत्पलमिति कर्णावतंसीकर्तुं किमपहृतो नाकनारीभिः, नीलरत्नमिति शिरःशेखरीकर्तुं चोरित इव नागनागरीभिः, तमालकुसुममिति चिकुरोत्तंसीकर्तुं किमपसारितो गन्धर्वीभिः, सिद्धाञ्जनमिति निह्नुत्य रक्षित इव योगिनीभिः, तुहिनकिरणकोरक इति जटाटवीं प्रापितो धूर्जटिना, किं ममैव प्रबलतरदुर्नियतिदेव्या विलसितमिदम्, किमहमयोग्या जननीति स्वयमेव जनन्यन्तरमासादितवान्' इति पुनः स्खलन्ती मूर्च्छामेव कालक्षेपकरीमुररीचकार ॥११॥**

---

प्रकार पूतना का देह भी (**कन्दरे इव गम्भीरे गन्धवहे नासिके यस्य सः**), दो गुफाओं की तरह, गंभीर दो नासिकाछिद्रों से युक्त था। बड़े-बड़े योद्धाओं का समूह, जिस प्रकार (**संयुगे युद्धे एव प्रबलन् अन्तो मरणं यस्य सः**) युद्ध में ही होनेवाले प्रबल मरण से युक्त होता है, उसी प्रकार पूतना का देह भी (**सम्यक् युगा इव प्रबला दन्ता यस्य सः**), रथ के सुन्दर जुआ की तरह, अथवा हल की लम्बी हरिस की तरह, प्रबल दाँतों से युक्त था। सेना का समूह, जिस प्रकार (**महाध्वजिनं सेनापतिं ह्वयते इति सः**) सेनापति के बुलाने से युक्त होता है, उसी प्रकार पूतना का देह भी (**महानध्वा विशालमार्ग इव जिह्वा यस्य सः**), बड़े मार्ग की तरह, लम्बी जिह्वा से युक्त था। जलजन्तुओं का समूह, जिस प्रकार (**महाह्लदेष्वेव उत्कर्षेण इयर्ति गच्छतीति पचाद्यच्**) बड़े-बड़े सरोवरों में ही उत्कर्षपूर्वक जाता रहता है, उसी प्रकार पूतना का देह भी (**महान् ह्रद इव उदरं यस्य सः**), बड़े सरोवर के समान उदरवाला था। वन का 'प्रदेश' (स्थान), जिस प्रकार (**महान्तो वटा अक्षा 'बहेडा' इति ख्याता वृक्षभेदाश्च यत्र सः**) बड़े-बड़े वटवृक्ष एवं बहेड़े के वृक्षों से युक्त होता है, उसी प्रकार पूतना का देह भी (**महान्तौ अवटौ गर्तौ इव अक्षिणी यस्य सः**), बड़े-बड़े गड्ढाओं के समान नेत्रों से युक्त था। एवं वन का प्रदेश, जिस प्रकार (**शालवृक्षैः उरु बृहत्**) शाल के वृक्षों से विशाल होता है, उसी प्रकार पूतना का देह भी (**शालवृक्षाविव ऊरू यस्य सः**), दो शालवृक्षोंकी-सी लम्बी जङ्घाओं से युक्त था ॥१०॥

### यशोदा के विलाप का वर्णन

तदनन्तर उस राक्षसी का दिव्यवेष, वात्सल्य-प्रदर्शन, मेरे लाला को गोद में लेना, एवं स्तनपान कराना आदि यह सब कार्य तो, 'कुहक' (जालसाजी) ही है, इस प्रकार जानती हुई, एवं अपने लाला को न देखती हुई, नन्दरानी–श्रीयशोदा, वात्सल्यमयी-गौ की तरह, "अहो ! कष्ट !! अहो !!! यह क्या हुआ ? हाय ! मेरा लाल कहाँ है ?" इस प्रकार कहकर मूर्च्छित होनेवाली यशोदा, व्रजवासिनी पति-पुत्रवाली गोपियों के द्वारा आश्वासित होकर, एवं चेतना का अवलम्बन कर, विलाप करती हुई, पुनः बोली कि, हाय ! मुझे धिक्कार है। हाय !! बड़े खेद की बात है; स्वर्गीय देवियों ने 'यह नीलकमल है' ऐसे समझकर, अपने कर्णभूषण बनाने के हेतु, मेरा लाला हर लिया है क्या ? अथवा 'नीलरत्न' समझकर, अपना मुकुटमणि बनाने के लिये, उसको नागपत्नियों ने चुरा लिया है क्या ? अथवा 'तमाल का पुष्प' समझकर, अपने सिर के केशों का भूषण बनाने के लिये, उसको गन्धर्व-नारियों ने उठा लिया है क्या ? अथवा 'सिद्धाञ्जन' समझकर, योगिनी-स्त्रियों ने उसको कहीं छिपाकर रख दिया है क्या ? अथवा 'चन्द्रमा की कलिका' समझकर, शङ्करबाबा ने उसको अपनी जटारूप वनी में पहुँचा दिया है क्या ? अथवा यह सब, मेरी अतिशय

**यशोदायाः सान्त्वनम्**

तदनन्तरमविलम्बमेवानया तनयो लभ्यतामिति स्वयमेव मूर्च्छया त्यज्यमानेव सा पुनः संज्ञामवलम्ब्य 'हंहो के जानीथ, कथयत, केनाऽपहृतं मेऽपत्यम्, क्व गताऽहं लप्स्ये' इति प्रबलतरपवनभुग्नलवलीलतेव मलिना पदे पदे स्खलन्ती व्रजपुरपुरन्ध्रीजनैर्धार्यमाणाऽपि सोरस्ताडनमुच्चैस्तरां रुदती विगलित-चिकुरकलापा करुणस्य मूर्तिरिव यावत् पुरतोरण-माससाद, तावदेव 'किमिदं विना वात्यामेव निपतितं गिरिशृङ्गम्, किमयं पृथिव्या एव मृतगर्भः, किमयं नभसो गलित एव मांसपिण्डः, किमयं दिशामस्थिसङ्घातः, किमयं राक्षसी-देहः' इति परितो धावद्भिराभीरैस्तदुरसि निःसाध्वसमेव खेलन्तं सर्व एव मां पश्येयुरिति करुणया तद्व्यपदेशेन बहिर्भूतमिव, महागिरिवरोपरि जलधराङ्कुरमिव लीलाशिशुं तमालोक्य 'अहो ! अद्भुतमिदं पुरनिवेशसमये येयमवलोकिता, सैवेयं व्रजपुरपुरन्दरनन्दन-द्रोहार्थमागता, स्वयमेव तेनैवापराधेन ननाशेति किमहो भाग्यमस्माकम्' इति वितर्कयद्भि-र्दृश्यमाना एव व्रजपुरपुरन्ध्र्यो गिरितटमिव तद्देहमारुह्य तदुरस्तः स्मितसुभगवदनमकुतोभयं तमादाय करात् करान्तरमुपसादयन्त्यो व्रजपुरेश्वरीं प्रति—'अयि ! सुकृतिनि ! तनयोऽयमयं ध्रियतां ध्रियताम्' इति यदोचुस्तदा तदुदीरितां गिरमपि स्वप्नवाणीमिव मन्यमाना 'किं प्रतारयन्ति मां भवत्यः' इति शोकग्रहाभिभूतेव सा यदा न प्रत्येति, तदोत्सङ्गेऽर्पितस्य सुतस्य स्पर्श एव प्रत्याययाञ्चकार ॥१२॥

---

प्रबल दुर्भाग्यरूप देवी का ही दुष्परिणाम है क्या ? अथवा "मैं, अयोग्य माता हूँ" यह समझकर, वह स्वयं ही, किसी दूसरी माता के ही निकट पहुँच गया है क्या ?" इस प्रकार कहकर, पछाड़ खाती हुई यशोदा ने, फिर भी, कालक्षेपकारिणी मूर्च्छा ही अङ्गीकार कर ली ॥११॥

**यशोदा की सान्त्वना**

तदनन्तर "इस यशोदा को, अपना पुत्र शीघ्र ही मिल जाय" मानो इसी भाव से मूर्च्छा के द्वारा स्वयं त्यागी हुई, वह यशोदा, पुनः सचेत होकर बोली कि, "अरे भैयाओ ! तुम में से कौन जानते हो, बताओ ! मेरा लाला, किसने चुराया है ? और मैं कहाँ जाकर, उसको प्राप्त कर सकूँगी ?" इस प्रकार कहकर, आँधी के द्वारा मुरझाई हुई 'लवली'-नामक लता की तरह मलिन होकर, पद-पदपर गिरती हुई, व्रजाङ्गनाओं के द्वारा धारित होकर भी, छाती पीट-पीटकर उच्चस्वर से रोती हुई, केश बिखेरकर मूर्तिमती करुणादेवी की तरह, जबतक पुर के बाहिरी दरवाजेपर पहुँची, तबतक "क्या, यह बिना आँधी के ही गिरा हुआ पर्वत का शिखर है ? क्या, यह पृथिवी का मरा हुआ गर्भ ही है ? क्या, यह आकाश से गिरा हुआ मांस का पिण्ड ही है ? क्या, यह दिशाओं की हड्डियों का समूह है ? अथवा यह राक्षसी का देह है क्या ?" इस प्रकार कहकर, चारों और दौड़नेवाले गोपों के द्वारा, "उस पूतना की छातीपर निर्भयतापूर्वक खेलनेवाले, मुझको, सभी व्रजवासी देख सकें," इस प्रकार की करुणा से उस पूतना के प्राण-निकालने के बहाने ही, मानो नगर से बाहर आनेवाले, विशालपर्वत के ऊपर मेघ के अंकुर की तरह, लीलामय-शिशु श्रीकृष्ण को देखकर, अहो ! यह आश्चर्य की बात है कि, पुर में प्रवेश करते समय, जो यह राक्षसी देखी थी, यही वह, नन्दनन्दन से द्रोह करने की भावना से आई थी, अतः उसी अपराध से स्वयं

**गोपीभिः कृतं श्रीकृष्णरक्षणम्**

**तदनु शोकनिद्रातो लब्धजागरेव, पुनरासादित-जीवनेव, पुनरुत्पन्नसंविदिव, मूर्च्छयैव परिवर्तितसकलेन्द्रियवृत्तिरिव, तनयमुखमभिवीक्ष्य यावन्निर्वृणोति, तावदेव कृतकौतुकमङ्गलं गोपुच्छ-भ्रामण-गोमूत्र-स्नपनादिभिः संस्कार्य रोहिणीसहिता उपनन्द-सन्नन्दप्रमुखभार्या व्रजपुरपुरन्ध्रीभिः समं निज-निजमत्यनुसारेण सारेण भगवन्नामग्रामेण तदङ्गरक्षां विदधति स्म ॥१३॥**

**अपरतश्च सर्व एव गोदुहो महाटङ्कैरिव गिरिवरपाषाणान् कुठारैः पूतनावयवान् खण्डशः कृत्वा नयनयोरपरिचितां चितां विधाय पुरुभिरिन्धनैरिन्धनैकाभ्रंलिहेन पुरुतर-शिखावता शिखावता दीपयाञ्चक्रुः ॥१४॥**

**भगवदुपभुक्ततया तच्चिताधूमस्तु कालागुरुधूपधूम इव गगनतलमारुह्योपरितन-सप्तभुवनजनघ्राणतर्पणो बभूव ॥१५॥**

---

ही विनष्ट हो गई है। अहो ! हमारा भाग्य कैसा विचित्र है ?" इस प्रकार तर्क-वितर्क करनेवाले गोपों के द्वारा, दूर से ही दिखाई देनेवाली व्रजाङ्गनाएँ, पर्वत के तट की तरह, उस पूतना के देहपर चढ़कर, उसकी छाती से, मन्दमुसकानभरे सुन्दरमुखवाले निर्भय बालमुकुन्द को लेकर, एक दूसरी के हाथ से हाथों-हाथ पहुँचाकर, व्रजेश्वरी-यशोदा के प्रति "हे पुण्यवती यशोदे ! लीजिये, लीजिये। यह तुम्हारा पुत्र है" इस प्रकार जब बोलीं, तब उनके द्वारा कही हुई बाणी को भी, स्वप्नकी-सी वाणी माननेवाली यशोदा "अरी गोपियो ! आप सब, मुझको धोखा क्यों दे रही हो ?" इस प्रकार कहकर, शोकरूप ग्रह से आक्रान्त-सी होकर, वह, जब विश्वास नहीं करती है, तब उसकी गोद में दिये हुए, पुत्र के स्पर्श से ही, उसको विश्वास दिला दिया ॥१२॥

**गोपियों के द्वारा श्रीकृष्ण की रक्षा**

उसके बाद, शोकमयी निद्रा से जागृत अवस्था को प्राप्त हुई की तरह, दुबारा जीवन प्राप्त करने-वाली की तरह, पुनः उत्पन्न अनुभवमयी बुद्धिवाली की तरह, मानो मूर्च्छा के द्वारा ही 'परिवर्तित' (बदली हुई) समस्त इन्द्रियों की वृत्ति से युक्त-सी होकर, अपने लाला के मुख को निहारकर, जबतक सावधानी से इधर-उधर देखती है, तबतक जिसका कौतुकमय मङ्गल सम्पन्न किया है, ऐसे श्रीकृष्ण को, गैया की पूँछ घुमाना एवं गोमूत्र से स्नान कराना, इत्यादि के द्वारा विशुद्ध बनाकर, रोहिणी-माता के सहित उपनन्द, सन्नन्द आदि गोपों की गोपियाँ, पति-पुत्रवाली व्रजाङ्गनाओं के साथ, अपनी-अपनी मति के अनुसार, समस्त शास्त्रों के साररूप 'भगवन्नामसमूह' के द्वारा, श्रीकृष्ण के प्रत्येक अङ्गों की रक्षा करने लग जाती हैं ॥१३॥

दूसरी ओर समस्त गोपों ने मिलकर, बड़ी-बड़ी टाँकियों से बड़े-बड़े पत्थरों की तरह, 'कुठारों' (कुल्हाड़ों) के द्वारा पूतना के अङ्गों के टुकड़े-टुकड़े करके, नेत्रों के द्वारा अपरिचित, अर्थात् जहाँतक नेत्र देख सकें, उससे भी ऊँची चिता बनाकर, बहुत-सी लकड़ियों के द्वारा, अपनी दीप्ति के द्वारा मेघ को छूनेवाले, अधिकतर 'शिखा' (लपट)वाले अग्निदेव के द्वारा जला दिया ॥१४॥

भगवान् के द्वारा उपभुक्त होने के कारण, पूतना की चिता का धुआँ तो, काली गुग्गुल की धूप के धुआँ की तरह, आकाशतल में चढ़कर, ऊपर में विद्यमान भुवः, स्वः, महः, जनः, तपः, सत्य एवं वैकुण्ठ-रूप सातलोकों में रहनेवाले जनों की नासिका का तृप्तिकारक बन गया ॥१५॥

किं बहुना ? यदुत्पन्ना धूमयोनयोऽपि यानि यानि सलिलानि वेमुस्तैरपि भूरपि सौगन्ध्यवती समपद्यतेत्यहो किं वक्तव्यं भगवतः कारुण्यम्, यदियं विषमविषमयपयःप्रदानार्थं गृहीतजननीवेशाऽऽभासाऽपि जननीलोकमासादिता ॥१६॥

मथुरातो नन्दस्य महावनाऽऽगमनवर्णनम्

एवं सति दूरतो मथुरातः प्रतिनिवर्तमाने व्रजपुरपुरन्दरे तदनुवर्तिनो धूमलेखामवलोक्य सन्दिहानाः स्वामिनमूचुः,—'व्रजराज ! किमयं द्योदेव्या आप्रपदीनो धूमलनिचोलः पवनेन व्याधूयते, किममूर्वा मूर्वाच्छवयो धरणितलमाच्छिद्य रसातलत एव महाहिमण्डलीफणमणि-विशेषभासो विश्वमेव जगदण्डभाण्डविवरं पिदधति, किंवा, दिक्करिण एव परस्परं युध्यमाना इतस्ततो धावन्ति, किंवा, जलधरा एव भुवि निपत्य पुनरुद्गच्छन्तो मलिनयन्ति दिशां मुखानि, किंवा, धरणिरेव रजोभावमासाद्य दिवमारोहति, किंवा, अकालसन्तमसान्येतानि' इति ॥१७॥

कियदासन्नतया विभक्ताकृतित्वेन 'अहो ! धूमलेखैवेयम्' इति यदा निश्चिक्युस्तदैव तत्सौरभेण पुनर्जातसन्देहाः 'कथमकस्मादेवैतावानगुरुधूपधूमः, किंवा, पृथिव्या निजगुणो गन्ध एव धूमाकारतामासाद्य स्वात्मना नभसः शब्दगुणजिगीषया विश्वमेव व्याश्नुते' इति वितर्कयत्सु तेषु व्रजराजेऽपि 'किमिदं किमिदम्' इति शङ्कमाने त्वरितमुपव्रजद्भिर्व्रजस्थैः

---

अधिक कहने से क्या ? देखो, जिस चिता के धुएँ से उत्पन्न होनेवाले मेघों ने भी, जिन-जिन जलों की वर्षा की, उन जलों के द्वारा भूमि भी सुगन्धित हो गई। अतः, भगवान् की करुणा का कहाँतक वर्णन करें ? क्योंकि, जिस करुणा के द्वारा, विषम-विषमय दुग्ध पिलाने के लिये, माताका-सा आभासमात्र वेशग्रहण करनेवाली, पापिनी पूतना भी, जननीलोक में पहुँचा दी ॥१६॥

**मथुरा से श्रीनन्दबाबा का गोकुल लौटना**

इस घटना के बाद, नन्दबाबा जब मथुरा से लौट रहे थे, तब उनके अनुगामी गोपलोग, दूर से ही धूमपंक्ति को देखकर, सन्देह से युक्त होकर, अपने स्वामी से बोले कि, "हे व्रजराज ! देखो, यह क्या आकाशरूपा देवी की, पैरोंतक लटकनेवाली श्यामवर्ण की ओढ़नी, वायु के द्वारा कम्पित हो रही है ? अथवा अपूर्व 'मूर्वा' (तृणविशेष)की-सी कान्तिवाली महासर्पों की मण्डली की फणोंवाली विशिष्टमणियों की कान्तियाँ ही, भूतल को भेदकर, रसातल से ही निकलकर, समस्त ब्रह्माण्डरूप भाण्ड के 'विवर' (छिद्र) को ही ढक रही हैं क्या ? इधर-उधर घूमनेवाले धूमखण्डों को देखकर—अथवा ये दिग्गजग ही, परस्पर युद्ध करते हुए, इधर-उधर दौड़ रहे हैं क्या ? अथवा ये मेघ ही, भूतलपर गिरकर, पुनः उठकर, दौड़ते हुए दिशाओं के मुखों को मलिन बना रहे हैं क्या ? अथवा धरती ही, धूलि बनकर, आकाश में चढ़ रही है क्या ? अथवा ये अकाल के विश्वव्यापी गाढ़े अन्धकार हैं क्या ?" ॥१७॥

कुछ निकट आकर, आकार का भेद प्रतीत होने के कारण, उन गोपों ने "अहो यह तो, धूम की पंक्ति ही है" इस प्रकार जब निश्चय कर लिया, उसी समय उसकी सुगन्ध के द्वारा, पुनः सन्देहयुक्त होकर बोले कि, "अकस्मात्' (अचानक) ही गुग्गुल की धूप का इतना भारी धुआँ कहाँ से आगया ? अथवा पृथ्वी

कथिते सकल एव वृत्तान्ते वृत्तान्ते च पूतनाख्ये बालग्रहे, कुमारानामयरसमय-विवरण-समावेशपेशलतया त्वरितमेवोपगम्य कृतनये तनयेक्षणक्षणपरवशे स्वशेष-विरतौ सुतमङ्क-मारोपयति रोपयति च परमानन्दबीजानि हृदये मूर्धानमाजिघ्रति, मनस्यमानिव प्रमोदभरो हृर्षाश्रुभरमिषेण नयनाभ्यामुत्ससर्पेव ॥१८॥

इत्यानन्दवृन्दावने पूतनावधलीलालताविस्तारे
तृतीयः स्तवकः ॥३॥

## चतुर्थः स्तवकः

### शकटभञ्जनं तृणावर्तवधश्च

अथ कियता विलम्बेन कदाचिदौत्थानिके कर्मणि जन्मनक्षत्रयोगे, वत्सलता-लताना-मिव मुत्सवभूतानामुत्सवभूतानामिव सुकृत-महोदयानामहो! दयाऽनारतरतहृदयानामहृदयाना-मतिकौतुकालं कौ तु कालं कुर्वतीनां तीव्रजयोषितां व्रजयोषितां श्रेणीमादाय, कृतनयं तनयं मङ्गलाभ्यङ्गोद्वर्तननिवर्तनानन्तरमभिषिच्य मङ्गलाभिवाद्यवाद्यनिर्घोषे घोषेश्वरी कृतमार्जनं कृतमार्जनं मङ्गलकज्जलेनाऽकज्जलेनाऽञ्जित-नयनं नयनन्दित-पुरजनावृताऽनावृतानन्दव्रजराजं

---

का स्वाभाविक गुण, गन्ध ही, धूमके-से आकार को प्राप्तकर, स्वयं ही, आकाश के शब्दरूप गुण को, जीतने की इच्छा से विश्वभर को ही व्याप्त कर रहा है।" व्रजराज-नन्द के अनुगामी गोप, इस प्रकार के तर्क-वितर्क कर ही रहे थे, एवं व्रजराज भी जबतक "यह क्या है ? यह क्या है ?" इस प्रकार की शङ्का कर ही रहे थे, तबतक शीघ्र ही निकट आनेवाले व्रजवासियों ने, पूतना के आगमन आदि का सम्पूर्ण वृत्तान्त कह दिया। उसीके अन्तर्गत, 'पूतना'-नामक बालग्रह की समाप्ति भी कह सुनाई। उसके बाद, अपने सुकुमार कुमार के आरोग्यमय रसमय वृत्तान्त में, समावेश की सुन्दरता से युक्त, श्रीव्रजराज शीघ्र ही निकट जाकर, नीतिपूर्वक अपने लाला के दर्शनरूप महोत्सव में जब निमग्न हो गये, एवं सभीलोगों का आनन्दमय कोलाहल जब समाप्त हो गया, एवं व्रजराज अपने लाला को जब गोद में ले रहे थे; अतः, अपने हृदयरूप खेत में जब परमानन्दरूप बीजों को बो रहे थे, एवं लाला के मस्तक को वात्सल्यभाव से बारंबार सूँघ रहे थे, उस समय उनके मन में, न समानेवाला आनन्द का भार, हर्षमय आँसुओं की अधिकता के बहाने, मानो दोनों नेत्रों से ही बाहर निकल पड़ा ॥१८॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित–श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये पूतनावधलीलालताविस्तारे
तृतीयः स्तवकः सम्पूर्णः ॥३॥

## चतुर्थ स्तवक

### शकटभञ्जन एवं तृणावर्तवध-लीला

चतुर्थ स्तवक में बालमुकुन्द के द्वारा किया गया, शकटासुर का भञ्जन एवं तृणावर्त का वध वर्णित होगा, तथा उनके वियोग से विकल, माता के विलाप का भी वर्णन होगा।

तदनन्तर कुछ विलम्ब से, अर्थात् 'त्रैमासिकस्य च पदा शकटोऽपवृत्तः' भा० २।७।२७ इस उक्ति के अनुसार, तीन मास बीत जानेपर, किसी समय लाला के अङ्ग-परिवर्तनरूप कर्म में, जन्मनक्षत्र के योग

**व्रजराजं पुरस्कृत्य कृत्यकोविदया दयादि-सकलगुणाधिरोहिण्या रोहिण्या समं कर्पूरपूर-बलक्षलक्षमूल्यतल्पतले शनकैः शाययित्वा समायातानां घोषयोषितामर्चनं विदधती मृदु-मृदङ्ग-पणव-भेरी-काहल-दुन्दुभि-निर्ह्रादिरवनिसुरवराशीराशिनिःस्वनैः सूत-मागध-वन्दिवृन्दो-दीरित-गुणगणोद्गारकोलाहलैः सङ्गीताचार्यवर्य-सङ्गीतसङ्गीत-कलकलतरङ्गैश्च मुखरितेषु दिग्वलयेषु क्षुद्बाधया स्तन्यकामस्य तस्य लीलाशिशोलीलाशिशोभस्य रोदनकलं नाकलयामास ॥१॥**

**अनाकलिते च तस्मिन् रुदितकले सकले सविधगत-शकटशकलीकरणाय नवदलवद-लसविलसदङ्घ्रितलमयमाश्चर्योत्तानशायी समुन्मील्य समुदक्षि समुदक्षिपत् ॥२॥**

---

में, व्रजाङ्गनाओं की श्रेणी को लेकर, लाला का अभिषेक करके, धीरे से शय्यापर शयन कराकर, व्रजाङ्गनाओं के सम्मान में संलग्न हुई यशोदा ने, अपने लाला कन्हैया के रोने का शब्द नहीं सुना (यह लम्बायमान गद्य का अन्वय है । अब, क्रमशः पदार्थ वर्णन करते हैं) । वे व्रजाङ्गनाएँ, मानो वात्सल्यरस की लतास्वरूप हैं, मूर्तिमान् आनन्द की यज्ञस्वरूप हैं, एवं उत्सव की भूमि के विषय में या उत्सव की उत्पत्ति के विषय में तो ओतप्रोत हैं, एवं (**सुकृतानां महान् उदयो यासु तासु**) वे सुकृतों के महान् उदय से युक्त हैं, इतनेपर भी अहो आश्चर्य यह है कि (**दयायां अनारतं निरन्तरमेव रतं हृदयं यासां तासाम्**), उनका हृदय, जीवमात्रपर निरन्तर दया करने में लगा रहता है, तथापि(**अकारो वासुदेवः श्रीकृष्णस्तस्मिन् हृदयं मनो यासां तासाम्**) उनका मन, श्रीकृष्ण में ही लगा रहता है, एवं वे, (**कौ तु पृथिव्यां तु कालं समयं अतिकौतुकेन महदुत्सवेन अलं अलंकृतं कुर्वतीनाम्**), पृथ्वी में तो समस्त समय को, महान् उत्सव के द्वारा, अलंकृत कर देनेवाली हैं (**श्रेणीं कीदृशीं तीव्रजयोषितां, अर्थात् तीव्रस्य जयस्य उषितां निवासभूमिम् अधिकरणे क्तः**), एवं उन व्रजाङ्गना की श्रेणी, तीव्र विजय की, अर्थात् महान् उत्कर्ष की तो निवासस्थान-स्वरूप थी । पूर्वोक्त गुणविशिष्ट व्रजाङ्गनाओं की श्रेणी को साथ लेकर, उस दिन करने योग्य नीति के अनुसार, जिसका सब कृत्य हो गया, ऐसे अपने लाला श्रीकृष्ण का मङ्गलमय तेल लगाना, उबटना करना, इत्यादि कार्यों के अनन्तर, अभिषेक कराकर, मङ्गलों के द्वारा भी वन्दनीय बाजाओं की मधुरध्वनि जब हो रही थी, तबतक लाला का वस्त्र के द्वारा मार्जन एवं लोकोत्तर शोभा का उपार्जन हो गया, तथा जिसका जल, कुत्सित नहीं है, उस प्रकार के मङ्गलमय कज्जल के द्वारा, जिसके नयन, रंजित कर दिये हैं, ऐसे लाला श्रीकृष्ण को, अपनी सुन्दर नीति से जिनको सन्तुष्ट कर दिया, उन पुरवासियों के द्वारा, चारों ओर घिरी हुई व्रजेश्वरी-यशोदा ने, आवरणरहित आनन्दसमूह से विराजमान व्रजराज-श्रीनन्दबाबा को अग्रसर बनाकर, गृहसम्बन्धी कार्य में दक्ष एवं दया-दाक्षिण्य आदि समस्त गुणों की'अधिरोहिणी' (काष्ठ की सीढ़ी) के समान, श्रीरोहिणीदेवी के सहित, कर्पूरसमुदाय से भी श्वेतवर्णवाली बहुमूल्यवाली शय्या के ऊपर, धीरे से शयन कराकर, उस महोत्सव में आनेवाली व्रजाङ्गनाओं के सम्मान में लगी हुई यशोदा-मैया ने—मृदुमृदङ्ग, पणव, भेरी, काहल, दुन्दुभि आदि बाजाओं की ध्वनियों के द्वारा, एवं श्रेष्ठब्राह्मणों के सामूहिक आशीर्वादमय शब्दों के द्वारा, तथा सूत, मागध, वन्दीवृन्द के द्वारा उच्चारित गुणगणों के उदार कोलाहलमय शब्दों के द्वारा, और सङ्गीताचार्यवर्य-जनों के अच्छी प्रकार गाये हुए सङ्गीतों की कल-कल तरङ्गों के द्वारा, दिशामण्डल जब प्रतिध्वनित हो रहे थे, तब भूख की पीडा के कारण, दूध पीने की इच्छावाले (**ईराशेर्लक्ष्मीसमूहस्यापि शोभा यतस्तस्य**), एवं लक्ष्मीसमूह, अर्थात् शोभासमूह की भी शोभा बढ़ानेवाले, लीलामय बालकस्वरूप बालमुकुन्द के रोने का सुमनोहर शब्द नहीं सुना ॥१॥

**तच्च तच्चरणयुगं मृदुल-कमलदल-मलद-ललिततालुलितं न वर्धितं नवर्धितंसनम्, न च तदतिनिकटमेव शकटं तथापि तथा पिञ्जलतया कटकटायमान-विकटकदुरटन-पुरःसरं विघटितकुप्यघटघटीघटाकमारादेव विदलिताक्षकूबरवरप्रासङ्गसङ्गतभूमितलमितस्ततो व्यस्ततया पर्यवर्तत ॥३॥**

**अनन्तरं निपततस्तमनसोऽस्तमनसो रवमाश्रुत्य श्रुत्यरङ्कं सर्व एव जनास्तद्वेदना-वेदना-वेदनातुरा इव धावमाना धावमानाकुलमानसास्त्वरितमेव तदुपकण्ठमुत्कण्ठमुत्ससृपुः । उपसृत्य च 'अहो किमिदमाकस्मिकं नः सङ्कटम्, यदिदं प्रभूतकालमेवंविधमेव निर्व्याहतमेव निस्पन्दमेव भवनमध्ये मङ्गलभूतमिव वरीवृत्यते कस्मादकस्मादद्य विना विनाशसामग्रीं विपर्यस्तं शकटम्, कथं वा सुसम्पन्नसुकृतपरिपाकस्य पाकस्य शयनतलं परिपत्य परितः परितस्थुषां घटादीनां कतमदपि मदपिच्छिल इवावयवे न लग्नमिति, व्रजपुरेश्वर ! शुभवतो भवतो निखिलसभार्यस्य सभार्यस्य कीदृशं स्तवकीदृशं स्तवनार्हं भागधेयम्' इति च ब्रुवाणेषु**

---

बालमुकुन्द के रोने के, उस सुमधुर समस्त शब्द को जब किसी ने भी नहीं सुना, तब निकटवर्ती शकट को खण्डित करने के लिये, आश्चर्यपूर्वक ऊपर की ओर मुख करके सोनेवाले बालकृष्ण ने, आनन्दपूर्ण अपने नेत्रों को खोलकर, नवीन पत्र की तरह सुकोमल एवं आलस्यरहित शोभायमान चरणतल को, ऊपर की ओर फैंकना आरंभ कर दिया ॥२॥

शकटासुर का भञ्जन करनेवाला श्रीकृष्ण का वह चरणयुगल, हिरण्यकशिपु का कठोर वक्षःस्थल विदारण करनेवाले नृसिंहावतार की तरह, स्वतः कठोर नहीं था; किन्तु, अतिशय कोमल-कमलदल की तिरस्कारिणी अखण्डित शोभा से युक्त था; एवं ब्रह्माण्डभाण्ड का भेदन करने के लिये वामनावतार की तरह, वह ऊपर की ओर बढ़ाया भी नहीं था, तथापि (**नवा नवीना ऋद्धिर्यत्र तथाभूतं तंसनं अलङ्कारो यत्र तत्**) नवीन ऋद्धिरूप अलङ्कार से युक्त था। यद्यपि वह शकट, अत्यन्त निकट नहीं था, तथापि 'पिञ्जलतया', अर्थात् अत्यन्त आकुलतापूर्वक कट-कट करनेवाले विकट कठिन शब्दपूर्वक लुढ़कनेवाले काँसे आदि के पात्र एवं घड़ा, चपटिया, मलरिया आदि के समूह से युक्त; वह शकट, अस्तव्यस्तभाव से इधर-उधर पलट गया। उस शकट के टूटे हुए 'अक्ष' (धुरी), 'कूबर' (जिस में जुआ बाँधा जाता है, वह काष्ठ), एवं श्रेष्ठजुआ आदि सामान, श्रीकृष्ण के निकटवर्ती भूतल में पड़े थे ॥३॥

तदनन्तर धरती में गिरनेवाले उस शकट के कर्णदुःखदायक उस शब्द को सुनकर, अस्तव्यस्त मनवाले सभीव्रजवासी-जन, श्रीकृष्ण की वेदना (पीडा) को समझकर, वेदना से आतुर-से होकर, तथा विशुद्धता के कारण आकुल मनवाले होकर, ऊँचा गला करके दौड़ते हुए, लाला श्रीकृष्ण के निकट चले आये। निकट आकर बोले कि, "हाय ! हमारे ऊपर यह सङ्कट क्यों आ पड़ा ? कारण, यह शकट तो बहुत समय से, इसी प्रकार से बाधारहित निश्चलतापूर्वक भवन के मध्य में, मङ्गलस्वरूप बनकर ही विद्यमान रहा; किन्तु आज, विनाश की सामग्री के बिना भी, अचानक किस कारण से उलट गया ? और सुसम्पन्न सुकृत के परिणामस्वरूप, इस बालकृष्ण की शय्या के चारों ओर गिरकर, चारों ओर पड़े हुए घड़ा आदि वस्तुओं में से एक भी वस्तु, कस्तूरी के लेप से चिकने-से, किसी भी अङ्ग में क्यों नहीं लग पाई ?" "हे व्रजपुरेश्वर ! आप, सभी सभाओं में श्रेष्ठ हो, एवं आप, अपनी भार्या के सहित ही शुभवान् हो; अतः, स्तुति करने योग्य आपका सौभाग्य कैसा है, उसका हम सब, वर्णन नहीं कर सकते हैं; क्योंकि,

**तेषु, तदभ्यर्णसमुपस्थिताः शिशवो यथावलोचितं बलोचितं कलस्वरम्, 'अनेनसाऽनेन साक्रोशं नाम रुदता मरुदताण्डवितकमलकोरकाचरणौ चरणौ समुदस्यताऽस्य तादवस्थ्यं विघटितं घटितं च भूमौ निपतनम्' इति यदोक्तवन्तस्तदा न केऽपि श्रद्दधिरे दधिरे तु मनसा किमप्यलक्ष्यं कारणमिति ॥४॥**

**यशोदा-विलापः**

**अथ तत्पतनसमकालमेव तनयं प्रति शङ्कमाना व्रजराजमहिषी महीतलमधि निपपात। ततश्च सवैयग्र्यं पुरन्ध्रीभिः सह रोहिण्या सत्वरमुत्थाप्य कुमारस्य सौवस्तिकवृत्तवार्तवार्तया समाश्वासिताऽसितापाङ्गी संज्ञामासाद्य वाष्पमुज्जगार ॥५॥**

**बालो मे नवनीततश्च मृदुलस्त्रैमासिकोऽस्यान्तिके**
**हा कष्टं शकटस्य भूमिपतनाद् भङ्गोऽयमाकस्मिकः।**
**तच्छ्रुत्वाऽपि न मे गतं यदसुभिस्तेनाऽस्मि वज्राधिका**
**धिङ्मे वत्सलतामहो सुविदितं मातेति नामैव मे ॥६॥**

---

आपका सौभाग्य तो (**स्तवकीदृशं-स्तवकिनी स्तवकयुक्ता ईर्लक्ष्मीः सम्पत्तिरितियावत्, तां पश्यतीति, सम्पत्तिलतायाः स्तवकं व्यञ्जयति तव भाग्यमित्यर्थः। अग्रे तु पुष्पफले अपि व्यञ्जयिष्यतीति भावः**) 'स्तवक' (गुच्छा) से युक्त सम्पत्ति का प्रकाशक है, अर्थात् अभी तो तुम्हारा सौभाग्य, सम्पत्तिरूप लता के स्तवक को ही प्रकाशित कर रहा है, आगे चलकर तो, पुष्प एवं फलों को भी प्रकाशित करेगा।" वे व्रजवासीजन, जब इस प्रकार कह रहे थे, उसी समय उनके निकट उपस्थित होनेवाले छोटे-छोटे बालक, पहले जिस प्रकार देखा था, श्रीकृष्ण के उसी पराक्रम के अनुसार, अस्पष्ट मीठी बोली में, इस प्रकार बोले कि, "निरपराध इस तुम्हारे लाला ने, चिल्ला-चिल्लाकर रोते-रोते, वायु के द्वारा अकम्पित कमल की कलिका के समान कोमल, दोनों चरणों को ऊपर की ओर चलाते हुए, इस शकट की यह अवस्था कर डाली है। अतः, इसका भूमि में गिरना सङ्घटित हो गया।" तात्पर्य—यह लाला तो भूख के मारे, अपने पैरों को ऊपर की ओर फैंक रहा था। यह गाड़ा तो स्वयं ही पलट गया है; अतः, इसका कोई अपराध नहीं है। वे बालक, जब इस प्रकार कह रहे थे, तब उनके वचनोंपर किसी ने भी श्रद्धा नहीं की; किन्तु, अपने-अपने मन से तो, उस शकट के पलटने का कोई अलक्ष्य अनिर्वचनीयकारण ही धारण कर लिया ॥४॥

**यशोदा का विलाप**

तदनन्तर उस शकट के उलटने के समय ही, अपने पुत्र के प्रति अनिष्ट की आशङ्का करनेवाली, श्रीनन्दरानी-यशोदा, धड़ाम से धरतीपर गिर पड़ी। उसके बाद, व्रज की पति-पुत्रवाली महिलाओं के सहित, श्रीरोहिणी ने व्यग्रतापूर्वक शीघ्र ही यशोदा को उठाकर (**सौवस्तिकं स्वस्तिरूपं यद् वृत्तं चरित्रं तेन हेतुना वार्ता निरामया या वार्ता वृत्तान्तः तया समाश्वासिता**), नन्दकुमार की मङ्गलमयी एवं नीरोगतामयी वार्ता के द्वारा, 'समाश्वासित' (स्वस्थ) हुई 'असितापाङ्गी' (श्यामकटाक्षवाली) श्रीयशोदा ने चेतना पाकर, अर्थात् सचेत होकर, प्रेमाश्रु बहाना आरम्भ कर दिया ॥५॥

पश्चात् विलाप करती हुई यशोदा—"हाय! मेरा लाला, तीन महीने का है, एवं 'नवनीत' (माखन) से भी परमकोमल है। हाय! कैसे दुःख की बात है कि, इस लाला के निकट, भूमिपर गिर जाने से, यह शकट का आकस्मिक भङ्ग हो गया। इस समाचार को सुनकर भी, मेरे प्राण नहीं निकले, इस

किञ्च, यन्निष्पातजवैर्मही विचलिता यस्यारवैः सर्वतः
सर्वेऽमी वधिरीकृता निपतिते तस्मिन् समीपे शिशुः ।
लब्ध्वा भूरिभयं यदेष तदितः स्मृत्वाऽपि जीवत्यहो
मद्दुर्दैवफलं महद्व्रजपतेर्भाग्यैः कियद्वार्यताम् ॥७॥

इति सत्वरमुपसर्पन्ती ससाध्वसा साध्वसावतिविधुरा विधुरामणीयकहारिवदनं तमङ्कमारोप्य मारोप्यमाणसौभगं समालोक्य समालोक्य-मधुरिमा धुरि मानसं मानसन्तोषतो न चकार ॥८॥

**यशोदया सकुशल-श्रीकृष्णप्राप्तिः**

अनन्तरं तरङ्गितमङ्गलस्वस्त्ययनादिनाऽऽदिना नीराजितं नीराजितं स्वमहसैव सैवमतिस्नेहस्नुतं स्तनरसं नरसङ्काशं परं ब्रह्म बालकमपि नवालकं मूर्तमपि अमूर्तं पाययित्वा निद्राणमिव मत्वा पुनरन्यशयने शयनेयतया संयोज्य यावत् स्वापयति, तावदेव वसुदेवभार्या सुदेवभार्या महोत्सवागतव्रजवनिता-नितान्यमानपूजावशेषं समापयामास, घोषाधीशोऽपि

---

कारण तो, मैं, वज्र से भी अधिक कठोर हूँ । इसलिये मेरे वात्सल्यभाव को धिक्कार है । क्योंकि, मेरा तो 'माता' यह केवल नाम ही प्रसिद्ध है, अर्थात् मैं तो, नाममात्र की ही माता हूँ, माताका-सा कार्य तो, मुझ में कुछ भी नहीं दिखाई देता ॥६॥

"जिस शकट के गिरने के वेग से पृथ्वी कम्पित हो गई, जिसके गिरने के शब्दों के द्वारा चारों ओर ये सभीजन बहरे बना दिये, उस शकट के निकट गिरनेपर भी, यह बालक अधिक भय पाकर एवं इसी स्थान से उस शकट के पतन का स्मरण करके भी, जो जीवित है, यह आश्चर्य है । इस बात से तो, मैं, यही अनुमान लगाती हूँ कि, मेरे दुर्भाग्य का फल, भारी है । इसीलिये पूतना का आना, एवं शकट का गिरना आदि सङ्घटित हो गया । अतः, श्रीव्रजराज के मङ्गलमय भाग्यों के द्वारा, कितना अमङ्गल निवारण किया जा सकता है । न जाने, आगे भी मेरा दुर्भाग्य, कैसा फल दिखायेगा ? यह भाव है" ॥७॥

इस प्रकार विलाप करती हुई यशोदा ने भययुक्त होकर, शीघ्र ही लाला के निकट जाकर, अतिशय विकल होकर, पूर्णचन्द्र के सौन्दर्य का तिरस्कारकारी श्रीमुखवाले श्रीकृष्ण को गोद में लेकर, शोभा से प्रकाशित सौन्दर्यवाले लाला को निहारकर, श्रीकृष्ण को गोद में लेनेवाली, यशोदा का माधुर्य देखने योग्य था । अतः (**मानश्चित्तसमुन्नतिस्तेन सन्तोषतो हेतोर्धुरि चिन्तायां मानसं मनो न चकार**), चित्त की उन्नति के कारण, उत्पन्न हुए सन्तोष से, यशोदा ने अपने मन को चिन्ता में नहीं लगाया ॥८॥

**यशोदा के द्वारा सकुशल श्रीकृष्ण की प्राप्ति**

उसके बाद, पहले से ही किये गये, हर्षमयी तरङ्गों से युक्त, मङ्गलमय स्वस्तिवाचन आदि के द्वारा, जिनकी आरति की गई है, एवं जो अपने स्वाभाविक तेज से ही, सर्वतोभाव से सुशोभित हैं; एवं जो मनुष्यों के समान होकर भी परंब्रह्म हैं, एवं बालक होकर भी (**नवा नवीना अलकाश्चूर्णकुन्तला यस्य तम्**), नवीन-अलकावलियों से युक्त हैं, मूर्तिमान् होकर भी (**अमूर्तं अकठिनं 'मूर्तिः काठिन्यकाययो-रित्यमरः**), कठोर नहीं हैं; उन श्रीकृष्ण को माता-यशोदा, अतिशय स्नेह के कारण, स्वयं झरनेवाले अपने स्तनों के दूध को पिलाकर, उनको निद्रालु-से समझकर, अपने हाथों से उठाकर, जबतक दूसरी शय्यापर

**कतमधरामरोदीरित-मङ्गलस्वस्तिवाचनादिना पुनरपि शकटं तथैवाचारलब्धतया स्थापयामास ॥९॥**

## तृणावर्ताऽऽगमनम्

**अथ कस्मिन्नपि रसमये समये मणिकिरणप्रघणे प्रघणे सदयं मुत्सङ्गमुत्सङ्गमारोप्य जनन्या जनन्यायविदया श्रीयशोदया श्रीयशोदया लाल्यमानो मानोन्नतधीरधीनमायो मायोगरुचिरो रुचिरोपित-नरदारकलीलो ज्ञानघनोऽज्ञानघनोदको भ्रमयन् कृतप्राकृतचरितोऽचरितोहः स बालकृष्णः संगंस्यमानमतिरंस्यमानमतिरम्बरान्तरिष्यमाणमुपशमाय प्रमाय प्रबलानिलरूपं दानवं तदा नवं ततान गरिमाणम् ॥१०॥**

---

शयन कराती हैं, तबतक (**सुदेवभार्या—सु-शोभनस्य देवस्य देवजातेरिव भाः कान्तिस्तया आर्या पूज्या**) देवताओं के समान कान्तिवाली होने के कारण, परमपूजनीया वसुदेवजी की भार्या श्रीरोहिणी ने, श्रीकृष्ण के अङ्गपरिवर्तनरूप महोत्सव में आनेवाली व्रजाङ्गनाओं के द्वारा, विस्तारित पूजा के अवशिष्ट कार्य को समाप्त करवा दिया। इधर व्रजाधीश-श्रीनन्द ने, कतिपय ब्राह्मणों के द्वारा उच्चारित मङ्गलमय स्वस्तिवाचन आदि के द्वारा, लोकाचार के अनुसार, उस शकट को फिर भी उसी प्रकार स्थापित करवा दिया ॥९॥

## तृणावर्त का आगमन

तदनन्तर श्रीकृष्ण, जब एक वर्ष के हो गये, तब किसी रसमय समय में, मणियों की किरणों की अधिकता से युक्त 'प्रघणे' (बाहिरी प्रकोष्ठ में), अर्थात् बाहिरी पौरी में, दयापूर्वक एवं हर्षपूर्वक, अपनी गोद में लेकर, जनमात्र के पुत्र लालन-पालन आदि न्याय, अर्थात् आचार परिपाटी जाननेवाली, एवं सेवकों को 'श्री' (सम्पत्ति) एवं यश को देनेवाली, जननी-श्रीयशोदा के द्वारा लालित, उन बालकृष्ण ने, आकाश में क्रीडा करने की अतिशय इच्छावाली बुद्धि से युक्त होकर, अर्थात् आकाश में विचरने के लिये, एवं जिसके नाश का संकल्प कर लिया है; अतः तत्काल आनेवाले प्रबल-वायुरूप 'तृणावर्त'-नामक उस दानव का अनुमान लगाकर, उस समय अपने शरीर में नवीन बोझा बढ़ा लिया।

यदि कोई कहे कि, केवल माधुर्यानुभवशालिनी श्रीयशोदा आदि के वात्सल्यरस में निमग्न रहनेवाले श्रीकृष्ण को उस प्रकार की स्फूर्ति कहाँ से होगई कि, जिससे तृणावर्त के आने का ज्ञान हो गया, एवं अपने में भार की कल्पना करली ? इसके उत्तर में ग्रन्थकार कहते हैं कि, श्रीकृष्ण तो 'मानोन्नतधी-वाले हैं (**मानेन प्रमाणेन उन्नता धीर्यस्य सः**) अर्थात् प्रमाण से उन्नत बुद्धिवाले हैं। तात्पर्य—अपनी सेवा के अवसर को समझकर, उनकी ऐश्वर्यशक्ति, सहसा उपस्थित हो गई, उसी के द्वारा उनकी बुद्धिवृत्ति उन्नत हो गई। यदि कोई कहे कि, जिस समय उनको ऐश्वर्य की स्फूर्त्ति नहीं होती, उस समय उनको माया के आवरण की आशङ्का क्यों नहीं की जाती ? इसके उत्तर में कवि कहते हैं कि, माया तो, श्रीकृष्ण के अधीन है। यदि कहो कि, कभी तो उनको ऐश्वर्य की स्फूर्ति होती है, कभी नहीं। ऐसा करने से तो, उनकी लीला, अनियमित हो जायगी। इसके उत्तर में कवि कहते हैं कि, (**मा शोभा सौन्दर्यं तस्या योगेन रुचिं राति ददाति गृह्णातीति सः**), श्रीकृष्ण तो, अपनी स्वाभाविकी शोभा के सम्बन्ध से भक्तों की रुचि बढ़ाते हैं, उनकी रुचि को ग्रहण करते है, अर्थात् अनन्तशक्तियों के द्वारा सेवित श्रीकृष्ण, अपनी लीला की रोचकता, जिस-जिस प्रकार होती है, उसी-उसी समय में, अपनी उसी-उसी शक्ति का अनुमोदन कर देते हैं। यदि कोई कहे कि, जब ऐश्वर्य की स्फूर्ति हो गई तब वामन भगवान् की तरह, लम्बा शरीर बढ़ाना आदि

**मत्कृते मम कथं जनयित्री, वात्यया परिभवं समुपैतु ।**
**इत्थमङ्कगत एव स तादृक्, स्तोक एव बहुदुर्वह आसीत् ॥११॥**

**सा च तदा तदाक्रमणपीडिताऽपीडिता भुवनजनैर्वत्सलतया लतया फलभरनतया सदृशी कथञ्चिदेकरसं चिदेकरसं तमात्मजमात्मजवेन स्खलन्तं तत्रैवोपवेशयामास ॥१२॥**

उत्प्रेक्षापूर्वकं तृणावर्तवर्णनम्

**अथ भगवदिच्छयाऽच्छया च्छुरितमानसा मानसारतयाऽविवेकेनैव नैव चिन्तयित्वा विहायापि तं हा यापितं तं समयमविदती विदती च सहानीतमिति मितिहीनप्रभावं तं प्रभावन्तं गृहमध्ये प्रविश्य यदा कार्यान्तरनियुक्ता तस्थुषी तस्मिन्नेवाऽवसरे युगपद्विप्रयुक्त-नाग-नागरीनिकुरम्बस्य दीर्घोष्णनिश्वास इव, काललोहकारेणास्फालिताया भूभस्त्रायाः**

---

अपना आविष्कार क्यों नहीं दिखाया ? इसके उत्तर में कवि कहते हैं कि, श्रीकृष्ण तो, 'रुचिरोपित-नरदारक-लीलावाले' हैं **(रुच्या रोपिता नरदारकस्येव लीला येन सः)**, अपनी रुचि से ही अपने में नर-बालककी-सी लीला, स्वतः आरोपित की है । तात्पर्य—बालक के शरीर से, उस प्रकार के भयङ्कर दुष्टों के बध करने में, आश्चर्य की विलक्षणता सिद्ध होगी, एवं माधुर्य के आस्वादन का विघात भी उपस्थित नहीं होगा । यदि कहो कि, इस प्रकार के अनेक प्रयोजनों को सिद्ध करनेवाली चातुरी, उनमें सहसा कैसे उपस्थित होगई ? इसके उत्तर में कहते हैं कि, श्रीकृष्ण, ज्ञानघन हैं, अर्थात् ज्ञान की मूर्ति हैं, एवं ज्ञान से परिपूर्ण हैं । तो भी, तृणावर्त आदि अज्ञानियों को भ्रम में डालने के लिये, कभी-कभी बालकोंकी-सी लीला कर डालते हैं । इतनेपर भी अपनी दयालुता के कारण, सबके 'अघनोदक' हैं, अर्थात् पापनाशक हैं । इतने-पर भी वे, सिंह के बालक की तरह, असुरों के प्रति भी भयङ्करता नहीं दिखाते । अतएव उनको 'कृत-प्राकृतचरित' कहा गया है, अर्थात् वे, प्राकृतों की भाँति, चरित करते रहते हैं । अतएव **(न चरितः सञ्चरितः ऊहस्तर्को यत्र सः)** उनके ऊपर कोई भी तर्क-वितर्क नहीं चल पाता है ॥१०॥

अपने में बोझा प्रगट करने के विषय में, मुख्यकारण यह है कि, श्रीकृष्ण, अपने मन में "मेरी माता, मेरे ही कारण से, इस तृणावर्तरूप आँधी के द्वारा, अनादर को क्यों प्राप्त करे ?" इस प्रकार विचार करके, माँ की गोद में विद्यमान होकर ही, उस प्रकार के बालकरूप से ही धारण करने के लिये, अशक्य हो गये ॥११॥

और उस समय त्रिभुवनवासी जनमात्र के द्वारा प्रशंसनीय माता-यशोदा ने, श्रीकृष्ण के भार के आक्रमण से पीड़ित होकर, एवं वात्सल्यभाव के कारण, फलों के भार से विनम्र हुई लता की तरह, नीचे की ओर झुककर, अपने वेग से गोद में से खिसलनेवाले, एवं एक रसवाले होकर भी, उस समय चिदेकरसवाले, अर्थात् ज्ञानरूप वीर्यवाले अपने पुत्र को, किसी प्रकार कष्टपूर्वक, उसी स्थानपर बैठा दिया ॥१२॥

**उत्प्रेक्षापूर्वक तृणावर्त का वर्णन**

तदनन्तर यशोदा-मैया, गृहसम्बन्धी दूसरे कार्यों में लगकर जब बैठ गई, तब उसी अवसर में, 'तृणावर्त'-नामवाला कोई वायु का बवण्डर प्रगट होगया । यह चौदहवें श्लोक की 'आविरासीत्' क्रियातक का संबद्ध अन्वय है । अब क्रमशः पदों की व्याख्या करते हैं कि, उस समय भगवान् श्रीकृष्ण की परम-निर्मल इच्छा के कारण, श्रीकृष्ण के शरीर के भार के प्रमाण की अधिकता से उत्पन्न हुए अज्ञान के कारण, कुछ भी विचार न करके, श्रीकृष्ण को बाहर छोड़कर भी, बीते हुए उस समय को भी, हाय ! न जानने-

समुच्छ्वास इव, युगपदेव दिङ्मातङ्गानां श्रवणसूर्पास्फालनतः कम्पमानस्य नभसः स्यन्द इव, वातात्मकोऽपि पित्त-कफव्याधिरिव रजस्तमोबहुलः, खल इव बहिः शर्करावर्षी अन्तर्दुरधिगमः, मद इव अन्धङ्करणः, पित्तज्वर इव महावेगः, संग्राम इव प्रसरत्करेणुसङ्घातकृतान्धकारः, पञ्चभूतात्मकतामपनीय एकभूतात्मकं कुर्वन्निव त्रिभुवनं कंसप्रहितस्तृणावर्ताख्यः ॥१३॥

ऊर्ध्वोर्ध्वावर्तनृत्यत्प्रचुरतृणरजःशर्करापूरदूर-
भ्रंशैरभ्रंलिहाग्रो ग्लपितजनतनुः कोऽपि वात्याविवर्तः।
कल्पान्तप्रज्वलिष्यत्फणिपतिवदन-व्यूहवह्नेरुदीर्णैः
क्षौणीं निर्भिद्य धूमैरिव भुवनजनानन्धयन्नाविरासीत् ॥१४॥

अयमेति महानिलोऽसुरः, स्वयमेव स्वविनाशकारणम्।
उररीकुरुतामिति प्रभु-,र्गरिमाणं न तथा ततान सः ॥१५॥

---

वाली, एवं इतिमिति से रहित प्रभाववाले तथा प्रभाशाली, श्रीकृष्ण को, मैं साथ में ही ले आई हूँ; यह जानती हुई माता-यशोदा, घर में प्रविष्ट होकर, जब दूसरे कार्यों में लगकर स्थिर हो गई, उसी समय, मानो एकसाथ वियोगवाली, नागपत्नियों के समूह के लम्बे एवं गरम-गरम श्वास के समान, एवं कालरूप 'लोहकार' (लुहार) के द्वारा चलाई हुई भूमिरूप धौंकनी के श्वासों की ध्वनि के समान, एवं दिग्गजों के एकसाथ ही कर्णरूप सूप के द्वारा फटकने से काँपते हुए आकाश के गिरने के समान, कोई आँधी का बवण्डर प्रगट हो गया, उसका नाम 'तृणावर्त' था। वह 'वातात्मक' (वायुस्वरूप) होकर भी, पित्तज्वर एवं कफज्वर, जिस प्रकार रजोगुण एवं तमोगुण से युक्त होता है, उसी प्रकार धूलिसमूह एवं अन्धकार से परिपूर्ण था। एवं खलव्यक्ति, जिस प्रकार बाहर से ही शकरकी-सी वर्षा करता है; परन्तु, उसके भीतर कोई भी प्रवेश नहीं कर सकता, अर्थात् उसके अन्तःकरण के भाव को कोई भी नहीं जान सकता, उसी प्रकार वह तृणावर्त भी, बाहर से तो कङ्कड़ों की वर्षा करनेवाला था, एवं उसका मध्यस्थल सभी के अगम्य था। 'मद', जिस प्रकार सभी को अन्धाकर देता है, उसी प्रकार वह भी, चारों ओर अन्धकार फैलानेवाला था, एवं पित्तज्वर की तरह, उसका वेग भी महान् था। एवं युद्ध का स्थान, जिस प्रकार घूमनेवाली हथिनियों के समूह के द्वारा किये हुए अन्धकार से युक्त होता है, उसी प्रकार वह तृणावर्त भी **(प्रसरन्ति कानि सुखानि येभ्यस्तथाभूतं रेणुसङ्घातैः कृतोऽन्धकारो येन सः)**, सुख को दूर करनेवाले धूलिसमूह के द्वारा, चारों ओर अन्धकार करनेवाला था। एवं कंस का भेजा हुआ, वह तृणावर्त, पाञ्चभौतिक त्रिभुवन के पाञ्चभौतिकभाव को दूर करके, मानो त्रिभुवन को एकभूतात्मक, अर्थात् केवल पवनमय बनाता हुआ आ रहा था ॥१३॥

उस समय आकाश की ओर ऊपर से भी ऊपर घूम-घूमकर नाचनेवाले बहुत-से तृण, धूलि, कङ्कड़, खप्पर आदि के समूह को दूर फैंकने के कारण, जो जनमात्र के शरीर को ग्लानि पहुँचानेवाला था, एवं जिसका अग्रभाग, मेघमण्डल का स्पर्श करनेवाला था, ऐसा कोई आँधी का चक्कर, प्रलयकाल में विशेषरूप से जलनेवाले एवं शेष-भगवान् के मुखसमुदाय से उत्पन्न अग्नि के द्वारा, निकलनेवाले धूमसमूह के द्वारा, मानो पृथ्वी को फोड़कर, त्रिभुवन-निवासीजनों को अन्धे बनाता हुआ प्रगट हो गया ॥१४॥

बड़ी भारी आँधीके-से आकारवाला यह 'तृणावर्त'-नामक असुर आ रहा है, यह अपने विनाश

## तृणावर्तेन श्रीकृष्णाऽपहरणम्

एवमन्धतमसान्धतमसारूप्यं गतेषु सकलेषु परितस्तृणरजःशर्करावर्षे च महति हृतिकारके सति भवनमध्यमध्यवस्थाय चिन्तयत्सु पुरजनेषु च मात्रा यथैवोपवेशितं तथैवाकुतो भयस्य कुतो भयस्य कथाऽपीति निरातङ्कं तं कञ्जनयनं नयनन्दितभुवनजनं भुवनजनन्दिकर-चरणतलं रणतलं गतानां गतानाञ्छानां सुरद्रुहामन्तकमन्तकरणाय स्वस्य स महासुरो हरति स्म ॥१६॥

## तृणावर्त-वधः

स च बालब्रह्म ब्रह्मरुद्रादिसेवितो वितोदः प्रकटामोदो मोदोद्धुरः पटे निबध्य नीयमानोऽनल इव कण्ठशोधनार्थं कण्ठे कृतः कालकूट इव स्वयं निमन्त्र्यानीयमानो मृत्युरिव तेनाह्रियमाणः, सुरपुरपुरन्ध्रीकृतदर्शनार्तिपूर्तय इव तत्स्वरूपया निःश्रेणिकया नाकतल-मुज्जिगमिषुरिव कियद्दूरमुद्यातः, प्रियसुहृदमिव तं मृगमद-मेचकित-विसवल्लीवल्लीलेन स्तोकेनैव भुजबलयेनाऽधिकण्ठतटं तथा शनैः शनैर्निपीडयामास, यथाऽस्य निर्गच्छन्तोऽप्यऽसवो

---

के कारण को स्वयं ही अङ्गीकार कर ले, इसी कारण से, सब कुछ करने में समर्थ, प्रभु श्रीकृष्ण ने, पहले अपनी माता की गोद में रहते समय, अपने शरीर में जैसा भार बढ़ाया था, उस प्रकार का भार, तृणावर्त के द्वारा उठाते समय नहीं बढ़ाया; किन्तु, उस असुर के बल के अनुरूप ही भार बढ़ाया, जिससे उसको, किसी प्रकार श्रम न उत्पन्न हो सके ॥१५॥

### तृणावर्त के द्वारा श्रीकृष्ण का हरण

इस प्रकार गाढ़े अन्धकार के कारण, सभीजन, जब विशिष्ट-अन्धेजनों के समान हो गये, एवं महान् पीडाकारक तृण, धूलि, कङ्कड़ आदि की वर्षा, जब चारों ओर होने लगी, तथा पुरवासीजन, अपने-अपने घर में बैठकर, जब चिन्ता करने लग गये, तब माता-यशोदा ने, जिस प्रकार भूमिपर बैठाये थे, उसी प्रकार निर्भीक, श्रीकृष्ण को कहीं से भी भय की चर्चा नहीं है; अतः, निर्भीक कमलनयन उन श्रीकृष्ण को, उस महाअसुर ने अपने विनाश करने के लिये स्वयं हर लिया। उस समय श्रीकृष्ण, अपनी नीति के द्वारा, भुवनवासी जनमात्र को आनन्दित कर रहे थे, एवं उनके कर एवं चरणतल का भाग, कमलों की तरह शैत्य, सौरभ्य एवं सौकुमार्य आदि समृद्धि से युक्त था; तथा वे श्रीकृष्ण, रणभूमि में आनेवाले, एवं शूरवीरता आदि की वृद्धि से युक्त, देवद्रोही–असुरों के विनाशपर तत्पर थे ॥१६॥

### तृणावर्त का वध

बाल-ब्रह्मस्वरूप वे श्रीकृष्ण, ब्रह्मा-रुद्र आदि देवताओं के द्वारा सेवित हैं; अतः, उस असुर के द्वारा हरे जानेपर भी, वे पीडा से रहित हैं, एवं आँधी के द्वारा फैलाई हुई, अपने श्रीअङ्ग की सुगन्ध को, ब्रह्मलोक एवं शिवलोकपर्यन्त प्रगट करनेवाले हैं, एवं उस असुर के वध के लिये, उत्साहमय हर्ष से प्रबल हो रहे हैं। उस समय श्रीकृष्ण, ऐसे प्रतीत होते थे कि, मानो वस्त्र में बाँधकर ले जाये हुए अग्नि के समान, एवं कण्ठ का संशोधन करने के लिये, मानो कण्ठ में बाँधे हुए भयङ्कर विष के समान, तथा स्वयं निमन्त्रण देकर बुलाये हुए, मानो मृत्यु के समान ही थे। एवं स्वर्गीय-देवाङ्गनाओं की निज दर्शनों की उत्कण्ठा से जनित पीडा को दूर करने के लिये ही, मानो उस तृणावर्तरूपी सीढ़ी के द्वारा, स्वर्गतल में

**विलम्ब्य विलम्ब्य सपदि चूर्णपेषं पिष्टा इव निर्जग्मुः। अहो कौशलं कुशलिनः खेलाशिशोस्तस्य भगवतः ॥१७॥**

**यशोदाया मूर्च्छा विलापश्च**

**अथ विगतासौ गतासौभगे भगवदङ्गसङ्गादङ्गसंगान-समुचिते प्रागावेगवेगतो गतोत्कर्षेऽपि पांशुशर्करावर्षिणि पवमाने पवमाने स्वकुलं तस्मिन्नपि निपतति तत्कण्ठावलम्बि-नीलमणिहार इव अलब्धभूतलस्पर्श एव तेन सह भुवस्तलं यावदालम्बते, तावदेव शाम्यति वात्यावर्ते पूर्वमेव तनयानवलोकशोक-शुष्यमाणमना मनागप्यवस्थातुमसमर्था समर्थामिव मूर्च्छामवलम्ब्यावलम्ब्याहतधीरधीरतया व्रजेशवनिता नितान्तमवनितले निपपात ॥१८॥**

**व्रजपुरपुरन्ध्रीभिरभिरभ्यमाणा जीवनानुमापकश्वासाश्वासामान्द्येन बोधयन्तीभिर्धयन्तीभिरिव तच्छोकानलकीलाः कीलालेन मुखमासिञ्चन्तीभिः किमपि समूचे ॥१९॥**

---

जाने की इच्छा से युक्त होकर, कुछ दूरतक ऊपर की ओर चले गये। उस समय श्रीकृष्ण ने, कस्तूरी के द्वारा श्यामवर्णवाले कमल-तन्तुओंकी-सी शोभावाले, अपने छोटे-छोटे भुजमण्डल के द्वारा, उस असुर के कण्ठ में प्रियमित्र की भाँति, धीरे-धीरे उस प्रकार से पीडा पहुँचाई कि, जिस प्रकार इसके निकलते हुए प्राण भी, विलम्ब कर-करके, मानो तत्काल पिसे हुए चून की तरह, बाहर निकल गये। अहह! चतुर-शिरोमणि-क्रीडाशिशु, सर्वशक्तिमान् उन भगवान् श्रीकृष्ण की चतुराई को धन्य है। उसके गले को धीरे-धीरे घोटने का तात्पर्य यह है कि, एकदम गला घोट देने से, उसके प्राण, तत्काल निकल जाते, एवं वह असुर, तत्काल धरतीपर गिर पड़ता। उसके साथ तत्काल गिरने से, अपने को भी पीडा होती; अतः, धीरे-धीरे गला घोट दिया। अतः, उसके शरीर के धीरे-धीरे गिरने के कारण, सीढ़ी के द्वारा उतरने की तरह, श्रीकृष्ण का नीचे उतरना भी, अनायास सिद्ध हो गया ॥१७॥

**यशोदा को मूर्च्छा एवं विलाप**

तदनन्तर प्राणरहित होनेपर भी, भगवान् के अङ्ग के सङ्ग के कारण, उस असुर का सौभाग्य, किंचिद् भी विनष्ट नहीं हुआ, एवं वह, शरीर के उत्कर्ष लाभ के लिये भी उपयुक्त हो गया। वह वायुरूप असुर, उत्कर्षरहित होनेपर भी, प्राथमिक प्रबल वेग के कारण, धूलि-कङ्कड़ आदि की वर्षा कर ही रहा था, इतनेपर भी अपने कुल को पवित्र बना रहा था। उसके गिरते-गिरते, उसके कण्ठ का अवलम्बन करनेवाले श्रीकृष्ण, नीलमणियों के हार की तरह, भूतल का स्पर्श न करते हुए ही, उसी के साथ जबतक भूतल का आश्रय लेते हैं, तभीतक आँधी का चक्कर दूर होते ही, पहले से ही अपने लाला के अदर्शन से उत्पन्न शोक से, प्रायः सूखे मनवाली, एवं किंचिद् भी खड़ी रहने को असमर्थ, नन्दरानी, श्रीयशोदा-मैया, तत्कालोचित सहचरी के समान समर्थ, मूर्च्छादेवी का ही आश्रय ले-लेकर, बुद्धि से रहित-सी होकर, अधिक अधीरतापूर्वक भूतलपर गिर पड़ी ॥१८॥

तदनन्तर व्रजपुर की पति-पुत्रवाली वनिताएँ, श्रीयशोदा के प्रति कुछ बोलीं। बोलने से पहले, वे सब, यशोदा को आलिङ्गन करके उठा रही थीं, जीवन के 'अनुमापक' (अनुमानकर्ता) श्वास-प्रश्वास की मन्दता से समझा रही थीं, एवं यशोदा के शोकानल की ज्वालाओं का स्वयं पान कर रही थीं, तथा शीतल जल के द्वारा उनका मुख धो रही थीं ॥१९॥

'सुकृतिनि ! हे कृतिनि ! परमपरभागधेयेन भागधेयेन येन तादृशो दृशोरतिरसदो रसदोऽविततनयस्तनयः समासादि,तेनैव स्वस्ति स्वस्तिमानसौ मानसौभाग्योदयो वां दम्पत्योः पत्योर्व्रजपुरस्य रस्य एव, तदलमलं मोहेन, मोहेन क्लेशय मानसम्, मा न सन्तापी हि मानसज्वरः, स खलु कुशली सम्प्रति सम्प्रतिपत्स्यतेऽकस्मादेव, कस्मादेवमुत्ताम्यसीति तासां चिराश्वासगिरा लब्धजागरेव सा यच्चेतनामापद्यते स्म, सैव तस्याः शोकोद्गारिणी समजनिष्ट ॥२०॥

तद्यथा— इत एव मयोपवेशितो, बत वोढुं ह्यसमर्थया भरम् ।
मम दुर्नियतिस्वरूपया,तनयो हा धिगहारि वात्यया ॥२१॥
क्व शिशोर्बत तादृशो भरः, सहते यं बत न प्रसूरपि ।
अतएव तथाऽनुमीयते, मम दुर्दैवविजृम्भितं हि तत् ॥२२॥
नवनीतमिवातिकोमलो, व्यथते यो बत मातुरङ्कतः ।
स कथं खरपांशुशर्करा-,तृणवर्षं सहते स्म मे सुतः ॥२३॥

---

वे व्रजाङ्गनाएँ– "हे पुण्यवति ! हे सौभाग्यशालिनि ! हे परमचतुरे ! यशोदे ! देखो, परमउत्कर्ष को धारण करनेवाले, जिस भाग्य के द्वारा, सभी दर्शकजनों के नेत्रों को अतिशय रसदायक, एवं रस की, अर्थात् अनुराग की परिपूर्णता से न्याय का विस्तार करनेवाला, उस प्रकार का अनिर्वचनीय पुत्र, तुमने प्राप्त किया है, उसी भाग्य के द्वारा, वह तुम्हारा पुत्र, 'स्वस्तिमान्' (कुशलता से युक्त) है, तथा **(स्वस्ति सुखेन अस्ति जीवतीत्यर्थः)** सुखपूर्वक जीवित है। एवं वह तुम्हारा पुत्र, नन्द-यशोदारूप तुम दोनों दम्पतियों के सम्मान एवं सौभाग्य का उदय करनेवाला है; क्योंकि, समस्त जन, उसका उसी प्रकार से अनुभव करते हैं। अतः, अब मोह करने से कोई प्रयोजन नहीं है। और देखो, पुत्र के अनिष्ट की आशङ्का-रूप तर्क-वितर्क से अपने मन को क्लेश मत पहुँचाओ; क्योंकि, मानसिक जो ज्वर है, वह मन को सन्तप्त कर देता है **(मा न सन्तापी, अपितु सन्तापक एव, अत्र मा निषेधार्थकः)**; अतः, तुम सन्ताप मत करो। क्योंकि, इस समय तुम्हारा पुत्र, निश्चितरूप से कुशलपूर्वक है, एवं अचानक मिल भी जायगा; अतः, तुम व्यर्थ में क्यों दुखी हो रही हो ?" इस प्रकार उनकी सान्त्वनामयी वाणी के द्वारा, बहुत देर में जागनेवाली की तरह, उस यशोदा ने जो चेतना प्राप्त की थी, वह चेतना ही, उसके शोकमय उद्गारों की कारण बन गई ॥२०॥

शोकाकुल-यशोदा के शोकमय उद्गार इस प्रकार हैं, यथा—"हाय ! पुत्र के भार को वहन करने में असमर्थ होकर, मैंने, अपना पुत्र इसी स्थानपर बैठाया था। हाय ! मुझको धिक्कार है। क्योंकि, मेरी दुर्भाग्यस्वरूपा आँधी ने ही, मेरा पुत्र हर लिया है ॥२१॥

"हाय ! पुत्र के जिस भार को, माता भी नहीं सह सकती, ऐसा पुत्र का भार, कहीं भी देखा या सुना नहीं। अतएव, उस प्रकार के अचानक भार से तो, मैं, यही अनुमान करती हूँ कि, यह सब मेरे दुर्भाग्य का ही दुष्परिणाम है ॥२२॥

"हाय ! जो मेरा लाला ! 'नवनीत' (माखन) की तरह अतिशय कोमल है, तथा माता की गोद से भी जो व्यथित हो जाता है, वही मेरा लाल, कठोर धूलि, कङ्कड़, खप्पर, तृण आदि की वर्षा को, किस प्रकार सह पाया है ? ॥२३॥

स यथैव निशाचरीविष-, स्तनपानाच्छकटस्य पाततः ।
अवितः किल येन वेधसा, स इदानीमपि तं सदाऽवतु ॥२४॥

अधुना परमेश्वरेण चे-, दवितोऽसौ यदि लभ्यते सुतः ।
न कदापि तदाऽङ्कमध्यतो, बत भूमौ विजहामि हा पुनः ॥२५॥

त्वरितं परितोऽवलोक्यतां, क्व नु नीतः क्व नु पातितोऽर्भकः ।
मम यावदपैति जीवितं, न बहिस्तावदमुं समानय ॥२६॥

इति भूयो मूर्च्छति ॥

### यशोदायाः सान्त्वनम्

ततश्च भूयस्ताभिः कृताश्वासा श्वासापितमपि जीवितं जहती ह तीव्रतरधीवैधुर्या धुर्या मलिनवदनारविन्दा रविं दारुणमिव दहन्तं शोकमावहन्ती हन्तीव यदा जनमनांसि, तदैव पुरतोरणस्य पुरतो रणस्य प्रथमारम्भ इवाऽरं भ इवाऽतिसमीचीने निर्जितविपक्षोऽपक्षोद-भूतस्य भूतस्य रिपोरुरसि रसिको महाकण्टकगहने विकचमेकमपराजिताकुसुममिव, तृणस्तम्बान्धजीर्णसरसि समुद्दण्डमेकमसितोत्पलमिव, घनतरतिमिरपटलोपरि दीपाङ्कुर इव, महामोहोपरि परमज्ञानामृतमिव, मरुभुवि सुरतरुकडम्ब इव, परमदुःखवृक्षशिखरे सान्द्रानन्दकुसुममिव स बालकृष्णो रोचते स्म ॥२७॥

---

"जिस विधाता ने, उस राक्षसी के विषमय स्तनपान से, एवं शकट के गिरने से, मेरे उस परम-कोमल लाला की जिस प्रकार पहले भी रक्षा की है, वही विधाता, अब भी मेरे लाला की, उसी प्रकार सदैव रक्षा करता रहे ॥२४॥

"हाय ! हमारे इष्टदेव परमेश्वर श्रीमन्नारायण भगवान् ने, यदि अब मेरे लाला की रक्षा करदी, और मेरे भाग्य से प्राणप्यारा वह लाल, यदि मिल गया तो, मैं, उसको अपनी गोद के बीच से, भूमि में कभी भी नहीं छोड़ूँगी ॥२५॥

"अरी गोपियो ! तुम सब, शीघ्रतापूर्वक चारों ओर देखो, मेरे लाला को आँधी-भबूड़ा (बवंडर) कहाँपर ले गया, एवं उसने कहाँपर पटक दिया ? देखो, मेरा प्राण, जबतक देह से बाहर नहीं निकलता, तभीतक तुम, मेरे लाला को मेरे पास ले आओ" ॥२६॥

### यशोदा की सान्त्वना

इस प्रकार कहकर, माता-यशोदा पुनः मूर्च्छित हो जाती हैं। तदनन्तर उन्ही गोपियों के द्वारा आश्वासन प्राप्त करनेवाली, श्वास के द्वारा प्राप्तजीवन को भी त्यागने के लिये तत्पर होनेवाली, तत्काल अधिकतर बुद्धि से रहित होनेवाली, सर्वश्रेष्ठ होकर भी, श्रीकृष्ण के वियोग से मलिन-मुखारविन्दवाली, दारुण-सूर्य की तरह जलानेवाले शोक को धारण करनेवाली, यशोदा, जब व्रज के जनमात्र के मन को, मानो दुःखित करने लग गई, तब नगर के बाहिरी दरवाजे के आगे, युद्ध के प्राथमिक आरम्भ में, अत्यन्त-श्रेष्ठ नक्षत्र में, शत्रुपर शीघ्र ही विजय पानेवाले, रसिकशिरोमणि वे बालकृष्ण, प्रायः चूर्ण के समान चूर-चूर होकर नष्ट होनेवाले, एवं भूमि में मिले हुए शत्रु के वक्षःस्थलपर शोभा पाने लगे। उस समय वे

तमकुतोभयमर्भकमाकलय्य क्रमसमुपचीयमाने मानेन हीने जननिचये केचन 'अयमेव पामरोऽमरोदयद्वेषी वात्याकृत्या कृत्यान्तरायभूतो भू-तोदमिव कुर्वन् व्रजराजकुमारमपहर्तुं कृतोद्यमोऽद्य मोहितः स्वयैव किल्विषविषज्वालयाऽऽलयान्तमपि गन्तुमशक्तो नभस्त एव निपपात' इति ॥२८॥

केऽपि च—'अये ! अयमेव महाप्रभावप्रभावर्धिष्णुरीशिता शितास्त्रममोघमिव सदा नवोऽपि दानवोत्तमानां प्राबल्यमवधाय वधाय तेषामवततारेव, तेनारम्भ एव परिपूतनामा पूतनामारकोऽयमनोभञ्जको मनोऽभञ्जको जनानामधुना धुनानमिव भुवनमिमं च घातयामासे' इति ॥२९॥

केचिदपि—'अये व्रजपुरपुरन्दरस्यैव पूर्वपूर्वजनिजनिततपःसु कृतं सुकृतं यत् पुञ्जितं जितं तेनैव, तद्दते यदिदमस्य दमस्य सकलापदां पदान्तरं नाकलयामः ।।'३०॥

---

बालकृष्ण, महाकण्टकमय वन में खिले हुए, 'अपराजिता'-नामक लता के एक पुष्प के समान प्रतीत होते थे; एवं तृणों के गुच्छाओं के द्वारा अन्धकारमय जीर्णसरोवर में, ऊपर की ओर नालवाले एक नीलकमल के समान दिखाई देते थे; एवं गाढ़े अन्धकार के समूह के ऊपर दीपक के अंकुर की तरह; तथा विशाल मोह के ऊपर परमज्ञानामृत की तरह; तथा मरुभूमि में कल्पवृक्ष के अंकुर की तरह; और परमदुःखरूपी वृक्ष के शिखरपर सान्द्रानन्दमय कुसुम की तरह प्रतीत होते थे ।।२७।।

उन बालकृष्ण को भय से रहित समझकर, दश, बीस, तीस इत्यादि के क्रम से बढ़नेवाला जनसमूह, जब परिमाण से रहित एकत्रित हो गया, तब उस जनसमूह में से कुछ व्यक्ति, इस प्रकार—"यह दुष्ट असुर ही, देवताओं की उन्नति से द्वेष करता है। अतः, आँधीके-से आकार के द्वारा, कार्यमात्र में विघ्नरूप बनकर, मानो पृथ्वी को पीड़ित करता हुआ, व्रजराजकुमार श्रीकृष्ण को हरने के लिये उद्योग करके, आज, अपनी पापरूप विषमयीज्वाला से मोहित होकर, अपने घरतक जाने को भी असमर्थ होकर, आकाश से यहींपर गिर पड़ा है" ।।२८।।

अपनी बुद्धि के अनुसार, प्रतीत होनेवाले अनुमान के द्वारा, वास्तविक अर्थ की स्फूर्तिवाले कुछ व्यक्ति, इस प्रकार—"अरे भाइयो ! देखो, यह बालक ही परमेश्वर है। अतः, अपने महान् प्रभाव की प्रभा के द्वारा, सदा वृद्धि पानेवाला है; एवं असुरों के वध के लिये, परमतीक्ष्ण अमोघअस्त्र की तरह, यह सदा नवीन ही बना रहता है। अतएव, प्रधान-प्रधान असुरों की प्रबलता को निश्चित करके, उनके वध के लिये ही, मानो यह भूतलपर अवतीर्ण हुआ है। इसी कारण से, परमपवित्र नामवाला यह बालक, अपने अवतार के आरम्भ में ही, पूतना को मारनेवाला बन गया, एवं यही, शकटासुर का भञ्जन करनेवाला है। परन्तु, अपने भक्तों के मन का भङ्ग करनेवाला नहीं है, अर्थात् अपनी मनोहर लीलाओं के द्वारा, भक्तों का तो मनोरञ्जन ही करता रहता है। और देखो, अब भुवन को कम्पित करनेवाले इस तृणावर्त-दैत्य को भी, इसी ने मारा है" ।।२९।।

पूर्वोक्त व्यक्तियों की बात को इतिहासमात्र मानकर, दूसरी दृढयुक्ति के द्वारा समाधान करनेवाले, कुछ व्यक्ति इस प्रकार बोले कि—"अरे भाइयो ! देखो, प्रेम के माधुर्य की परम्परापूर्वक यदि विचार करो तो, हमें तो यह सब कार्य, व्रजपुर के महेन्द्र-श्रीनन्दबाबा के पूर्व-पूर्वजन्म में की हुई तपस्याओं के

इति गदन्तोऽगदं तोकं तमादाय दायलब्धं महाधनमिव निःसङ्कोचतयाऽङ्के कुर्वन्तो निज-जनानामन्तःपुरमन्तःपुरं प्रापयामासुः ॥३१॥

हर्षकलकलेनाऽनुमाय कुशलितां तदनु दनुजदमनस्य मनस्यतीवपीवरेण वरेण हर्ष-तरङ्गेण रङ्गेण विकसद्वदनाभिर्व्रजपुरपुरन्ध्रीभिर्निजगदे,—'जगदेकपूज्ये ! भाग्यवति ! भवति ! भवद्भाग्येन समुपसन्नोऽसन्नोऽयं भवत्तनयः' इति हर्षकथासादितरसा तरसा पूर्णजलदावली-जलदावलीढवनभूमिरिव जीविताङ्कुररुचिरा रुचिरामणीयकस्निग्धा क्व स क्व सः' इत्युत्कलिकोत्कलिकोदयवश्याऽवश्यायलिप्तकमलाकृतिनयना कृति-नय-नामानुरूपगुणा सद्य एव भवन्ती तनयावलोकनार्थमुद्‌गता मुद्‌गताधिक्येनात्मानमपि न सस्मार यशोदा ॥३२॥

**यशोदाया क्रोडे गोपीभिः श्रीकृष्णस्थापनम्**

ततस्तु ततस्तुतिपराभिरपराभिरयमयमिति मृतसञ्जीवनौषधमिव स तदुत्सङ्गे संगेयमहिमा न्यधायि ॥३३॥

सा च नष्टलब्धधनमिवाङ्कमारोप्य सस्पृहमीक्षमाणाऽक्षमाणामानन्दानुभववहनस्य

---

बीच में, जो पुण्यपुञ्ज एकत्रित हुआ है, उसी के उत्कर्ष का आविष्कार है। क्योंकि, उसके बिना तो, हम, पूतना आदि के द्वारा प्रयुक्त, समस्त आपत्तियों के दमन का कोई भी दूसरा लक्षण नहीं देख रहे हैं" ॥३०॥

इस प्रकार कहनेवाले पुरवासियों ने (**निजजनानां अन्तःकरणं पिपर्ति पूरयतीति तम्**), अपने भक्तजनों के मनोरथ पूर्ण करनेवाले, उस नीरोग बालक को लेकर, दान में या दहेज में प्राप्त हुए महान् धन की तरह, निःसङ्कोचतापूर्वक गोद में लेकर, अन्तःपुर में पहुँचा दिया ॥३१॥

तदनन्तर श्रीकृष्ण को लानेवाले जनों के हर्षमय कोलाहल से, दैत्यदमनकर्ता श्रीकृष्ण की कुशलता का अनुमान लगाकर, मन में उत्पन्न होनेवाले अतिशय स्थूल एवं श्रेष्ठ हर्षमय तरङ्ग के द्वारा तथा अनुराग के द्वारा प्रसन्न मुखवाली व्रजाङ्गनाएँ बोलीं कि, "हे भवति ! यशोदे ! देखो, जगत्‌भर में एक आप ही परम-पूजनीय हो, एवं सौभाग्यशालिनी हो। क्योंकि, आपके भाग्य से ही, किंचिद् भी दुःख का अनुभव न करनेवाला, यह तुम्हारा पुत्र, तुम्हारे निकट उपस्थित हो गया है।" इस प्रकार की आनन्दमयी वार्ता से सरसता को प्राप्त करनेवाली, एवं वेग से परिपूर्ण मेघमाला के जल के द्वारा, दावानल से जली हुई वन की भूमि की तरह, जीवनरूप अंकुर से मनोहर होकर, रुचिकर सौन्दर्य से स्निग्ध होनेवाली, यशोदामैया— "वह मेरा लाल कहाँ है, वह मेरा प्राण कहाँ है ?" इस प्रकार की उत्कण्ठा की उत्पन्न कलिका के उदय के वशीभूत होकर, एवं ओस के बिन्दुओं से व्याप्त, कमल के समान नेत्रोंवाली होकर, एवं अपने कार्य, आचरण तथा नाम के अनुसार तत्काल तदनुरूप गुणोंवाली होकर, अपने पुत्र के दर्शन के लिये उठकर, हर्ष की अधिकता के कारण, अपनी आत्मा को भी भूल गई ॥३२॥

**गोपियों के द्वारा यशोदा की गोद में श्रीकृष्ण की स्थापना**

तदनन्तर विस्तृत स्तुति करनेवाली अन्य गोपियों ने "जिसकी महिमा सर्वत्र गाने योग्य है, उसी श्रीकृष्ण को", अरी मैया ! देख, "तेरा लाला यह है, तेरा कन्हैया यह है" इस प्रकार कहकर, मृत-सञ्जीवनी औषधी की तरह, यशोदा की गोद में धर दिया ॥३३॥

**करणानां करणाऽनान्ध्य इव जाते क्षणं स्तिमितमनाः सती तनयमुवाच—'जात ! जातमात्र एव मात्र एवमतिखेदमुपनयसि, नयसिद्धिरियं न भवतः। अथवा, किं ते दूषणम्, बहिरवस्थाप्य भवन्तं गृहागतां दारुदारुणां नाम्नैव मातरं मां प्रति मातृनाम्नाऽनाम्नातपारुष्यो रुष्योद्रेकं न गतो गतोऽपि यत् पुनरागा निरागा नितरामतो भवान्मातृवत्सलो वत्स ! लोकातीतोऽसि ममैवागः' इति चिरं लालयन्ती स्नेहस्नुतं स्तनरसं नरसङ्काशं तमथ मूर्तमानन्दं सानन्दं सा पाययामास ॥३४॥**

**इत्यानन्दवृन्दावने बाल्यलीलालताविस्तारे शकट-तृणावर्त-विवर्तो नाम चतुर्थः स्तवकः ॥४॥**

---

श्रीयशोदा-मैया तो, पहले नष्ट होकर पुनः प्राप्त होनेवाले धन की तरह, श्रीकृष्ण को गोद में लेकर, तृष्णापूर्वक देखते-देखते, आनन्द के अनुभव को धारण करने में, अपनी समस्त इन्द्रियाँ जब असमर्थ-सी हो गई, अर्थात् श्रीकृष्ण की वियोगमयी मूर्च्छा के कारण, यशोदा-मैया की इन्द्रियाँ, प्रायः अन्धी-सी हो गई थीं। अब श्रीकृष्ण के मिल जानेपर, जब अपने-अपने समस्त व्यापार में समर्थ-सी हो गई, तब क्षणभर निश्चल मनवाली होकर, अपने पुत्र से बोली कि, "अरे लाला कन्हैया ! तू तो उत्पन्न होते ही, माता के लिये ही, इस प्रकार अत्यन्त खेद उपस्थित कर रहा है, तेरी यह बात, कोई नीतिसिद्ध नहीं है। अथवा इसमें तेरा क्या दोष है ? क्योंकि मैं तो, तेरी नाममात्र की माता हूँ, काष्ठ से भी कठोर हूँ। अतएव, तुझको बाहर ही बैठाकर, घर के भीतर चली गई थी। और लाला ! तू तो, नाममात्र की माता के प्रति भी, कठोरता का व्यवहार नहीं करता है; अतः, क्रोध के वेग में नहीं पड़ा है, और मुझसे दूर जाकर भी, जो तू, मेरे पास आ गया है; अतः तू निरपराध है, एवं माता के प्रति महान् वात्सल्य करनेवाला है। बेटा ! तू तो लोकातीत-बालक है, अपराध तो मेरा ही है।" इस प्रकार बहुत देरतक लाड़-प्यार करती हुई, यशोदा-मैया, नर के समान दिखाई देनेवाले, वस्तुतः मूर्तिमान् आनन्दस्वरूप श्रीकृष्ण को, वात्सल्यमय स्नेह से स्वयं झरनेवाले स्तन के दुग्ध को आनन्दपूर्वक पिलाने लग गई।

[यशोदानन्दन श्रीकृष्णचन्द्र के श्रीचरणों में, मेरी तो यही विनम्र प्रार्थना है कि, हे गोकुलानन्दप्रद ! सखे ! श्रीकृष्ण ! मेरा मनरूपी तृणावर्त, मुझे बहुत दुःख दे रहा है। अपनी रजोगुणमयी धूलिकङ्कडों की वर्षा से, मेरी समस्त इन्द्रियों को अन्धी-सी बना रहा है। अतः, उसके ऊपर स्वयं आक्रमण करके, उसका गला घोटकर, मेरी इन्द्रियों को अपनी सेवा के योग्य बना लीजिये] ॥३४॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित–श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये बाल्यलीलालताविस्तारे
शकट-तृणावर्त-विवर्तो नाम चतुर्थः स्तवकः
सम्पूर्णः ॥४॥

# पञ्चमः स्तवकः

## नवनीतचौर्यं मृद्भक्षणं च

### जृम्भण-लीला

**अथ कस्मिन्नपि दिवसे तनयं लालयन्ती व्रजपुरपरमेशानाऽऽशानामेकविश्रामभूतस्य तस्य जृम्भमाणस्य वदनकमलं कमलं कुर्वदिव निरीक्षमाणा तत्रैव धरणि-धरणिधर-जलधि-पुरतरुप्रभृति भुवनकोषप्रभृति भुवनकोषगृह इवात्मानमात्मनः पतिं चावलोक्य लोक्यचरितातीतत्वेन परमविस्मितैवासीत् ॥१॥**

---

# पञ्चम स्तवक

## माखनचोरी एवं मृद्भक्षण-लीला

पञ्चम स्तवक में जम्हाई लेना, घुटनों चलना, नामकरण-संस्कार, माखन-चोरी, मृत्तिका-भक्षण, एवं विश्वरूपदर्शन आदि लीलाएँ क्रमशः वर्णित होंगी।

### जम्हाई-लीला

तदनन्तर व्रजपुर की परमेश्वरी, श्रीयशोदा-मैया, किसी दिन अपने पुत्र का लालन करते-करते, भक्तों की समस्त आशाओं के मुख्य आधारस्वरूप, श्रीकृष्ण का जो मुखारविन्द है, वह भक्तों के सुख को अलंकृत कर देता है। जम्हाई लेते हुए श्रीकृष्ण के उसी मुखारविन्द को देखते-देखते, भुवन-कोषरूप गृह में, जिस प्रकार समस्त वस्तुएँ रहती हैं, उसी प्रकार (**भुवनकोषं प्रकर्षेण बिभर्तीति क्विप् तस्मिन्**) भुवन-कोष को अच्छी प्रकार धारण करनेवाले उसी मुखारविन्द में पृथ्वी, पर्वत, समुद्र, नगर, वृक्ष आदि को, अपने को, तथा अपने पति को भी देखकर, अलौकिक चरित्र के कारण, परमविस्मित ही हो गईं। तात्पर्य—जम्हाई लेने का समय बहुत ही थोड़ा होता है, उतने ही समय में, पृथ्वी आदि पदार्थों का देखना, यद्यपि असम्भव-सा है, तथापि यशोदा-मैया के नेत्रों में प्रवेश करनेवाली, भगवान् की अचिन्त्य अतवर्य ऐश्वर्यशक्ति ने ही, थोड़े-से समय में ही, सब कुछ दिखा दिया। इस विषय में श्रीविश्वनाथ चक्रवर्ती की 'सुखवर्तिनी' टीका में, ये कारिकाएँ मिलती हैं, यथा—

**पूतनादिवधैश्वर्यं न प्रेम समचूकुचत्। प्रत्युताऽवर्धयत्तस्मिन्नरिष्टप्रतिशंकया ॥१॥**
**नन्दभाग्यादिहेतूनां तत्राऽभूद् यदि कल्पनम्। ततो निर्हेतुरेवेयमैश्वरी शक्तिरागता ॥२॥**
**विभुत्वदर्शिका कृष्णदेहे प्रकटमेव हि। तथापि विस्मितैवाऽऽसीन्मत्पुत्रस्येदमद्य किम् ॥३॥**
**न त्वैश्यज्ञानसंभ्रान्त्या वात्सल्ये शिथिलाऽभवत्। न चाऽत्र सम्भवेत् किंचित् पूर्ववद् हेतुकल्पनम् ॥४॥**
**तच्चापि वस्तुतो गाढप्रेमोर्मिमयमेव हि। इति निष्कम्पता प्रेम्णः ख्यापिताऽस्या मुहुर्मुहुः ॥५॥**
**एवं च—प्रेमदेव्याः परीक्षार्थमागच्छत्यन्तरान्तरा।**
**शक्तिरेषा हरेः किन्तु तया दासीकृता भवेत् ॥"६॥इति॥**

भावार्थ यह है कि—श्रीकृष्ण के पूतनादि वधजनित ऐश्वर्य ने, श्रीयशोदा-मैया के वात्सल्यमय प्रेम को किंचिद् भी संकुचित नहीं किया; अपितु, अनिष्ट की आशङ्का के कारण, श्रीकृष्ण में प्रेम ही बढ़ा दिया। यद्यपि चतुर्थ स्तवक में, श्रीनन्दबाबा के भाग्य आदि को ही, पूतना-तृणावर्त आदि के वध के प्रति, कारण माना था तथापि इस विश्वदर्शन के सम्बन्ध में तो, यह ईश्वर की शक्ति, अकारण ही श्रीकृष्ण की

**तथैवाऽपरेद्युरपि तनयमङ्कमारोप्य लालयन्ती तन्मुखकमलकोषमालोकयन्ती च व्रज-पुरपरमेश्वरी किमपि सकौतुकमाजगाद ॥२॥**

**जृम्भस्व तात ! वदनं परिलोकयामि, दन्ताङ्कुरास्तव किमुन्मिषिता न वेति ।**
**व्यादत्त एव वदनेऽस्य ददर्श माता, लग्नान्निजस्तनरसस्य कणानिवैताम् ॥३॥**

**रिङ्गण-लीला**

**अथैवं बालनिशाकर इवाऽऽशाकर इवाहरहः पुष्टिदेव्या सेव्यमानोऽव्यमानोऽपि पितृभ्यामकालकृतविशेषोऽपि तत्कालकृतविशेष इव जानु-करचङ्क्रमण-चातुरीमुरीचकार॥४॥**

**मन्दं सुकोमलकराम्बुजजानुयायी, काञ्चीकलेन चकित: स्थगितत्वमेत्य ।**
**पश्चात् सविस्मयविवर्तित-कम्बुकण्ठ-,मालोकयन् वितनुते जननीप्रमोदम् ॥५॥**

---

सेवार्थ आगई थी । यह ऐश्वरीशक्ति, श्रीकृष्ण के शरीर में स्पष्ट ही, व्यापकता का दर्शन करानेवाली थी, तो भी श्रीयशोदा-मैया "आज मेरे लाला के मुख में, यह क्या हो गया है ?" इस प्रकार विचारकर, चकित ही हो गईं । किन्तु, ईश्वरता के ज्ञानमयी भ्रान्ति से, अपने स्वाभाविक वात्सल्यरस में, किंचिद् भी शिथिल नहीं हुईं । किंच इस विश्वदर्शनलीला में पहले की तरह, किसी प्रकार के हेतु की कल्पना भी नहीं हो सकती । क्योंकि, वह हेतुकल्पन भी, वस्तुत: प्रगाढप्रेम की तरङ्गमय ही है । इस प्रकार ऐश्वरीशक्ति ने, बारंबार प्रगट होकर, श्रीयशोदा-मैया के प्रेम की निश्चलता ही, बारंबार प्रसिद्ध कर दी । और श्रीकृष्ण की यह ऐश्वर्यमयीशक्ति, प्रेमरूपादेवी की परीक्षा के लिये, बीच-बीच में आती रहती है; किन्तु, इतनेपर भी, वह प्रेमदेवी के द्वारा, अपनी दासी बना ली जाती है, यह सिद्धान्त है, अर्थात् व्रजवासियों के विशुद्धप्रेम के सामने, ऐश्वर्य टिक ही नहीं सकता ॥१॥

उसी प्रकार दूसरे दिन भी, अपने लाला को गोद में लेकर, लाड़-प्यार करती हुई, एवं उस मुखारविन्द को देखती हुई, व्रजपुर की परमेश्वरी, श्रीयशोदा, कौतुकपूर्वक कुछ—॥२॥

"हे लाला कन्हैया ! तू, नेक जम्हाई तो ले । तेरे दाँतों के अंकुर उत्पन्न हुए हैं या नहीं ?" इसी भाव से, मैं, तेरे मुख का अवलोकन करूँगी । इतना कहते ही, श्रीकृष्ण के द्वारा मुख फैलाते ही, माता ने इनके मुख में, अपने स्तन के दुग्ध के लगे हुए कणों की तरह, इन सब दाँतों के अंकुरों का अवलोकन कर लिया ॥३॥

**रगन-लीला**

तदनन्तर नवोदित बालचन्द्रमा, जिस प्रकार **(आशासु दिक्षु करा: किरणा यस्य स:)** प्रत्येक दिशा में फैलनेवाली किरणों से युक्त होता है, उसी प्रकार वे श्रीकृष्ण भी, भक्तमात्र की आशाओं को पूर्ण करनेवाले हैं । एवं पुष्टिरूप देवी के द्वारा, मानो प्रतिदिन सेवित होने लगे, तथा माता-पिता के द्वारा कभी गोद में, कभी वक्ष:स्थल में, कभी कण्ठ आदि में सुरक्षित होने लगे । यद्यपि श्रीकृष्ण, बाल्य, पौगण्ड, कैशोर आदि काल के द्वारा की गई अवस्था की विशेषता से रहित हैं, तथापि भक्तों की रुचि के अनुसार, तत्कालकृत विशेषता से युक्त से होकर, उन्होंने दोनों घुटना एवं हाथों के द्वारा, चलने की चातुरी अङ्गीकार कर ली [श्रीकृष्ण के लीलाप्रसङ्ग में, एक वास्तविक सार्वत्रिक सिद्धान्त, प्रतिक्षण स्मरण रखने योग्य यह है कि, कालकृत अवस्थाओं की विशेषता से रहित होने के कारण, नित्यकिशोर होनेपर भी, उनकी नरलीला के अनुसार, उनकी स्वाभाविकी अचिन्त्यशक्ति के द्वारा सभी अवस्थाएँ, भावानुसारी भक्तों के आगे प्रगट होती रहती हैं एवं नित्य हैं] ॥४॥

किञ्च, कराभ्यां जानुभ्यां लघुलघु चलन् रत्नघटित-
प्रघाणे तत्प्रान्तावरणमणिदण्डेषु वसताम् ।
प्रतिच्छायां वीनामरुणमृदुलैरङ्गुलिदलैः,
कृतारम्भो धर्तुं व्रजपुरपुरन्ध्रीः सुखयति ॥६॥

कदाचिदपि चिदपिहितेव स बालमूर्तिरमूर्तिरतिरमणीयः पूर्णज्ञानघनो ज्ञानमवधारयितुं कौतुकेन,

अनेक-बाल्यलीलावर्णनम्

क्व वक्त्रं क्व श्रोत्रं क्व तव दृगिति स्निग्धमुदितः
पुरन्ध्रीभिस्तान्यङ्गुलिकिसलयेनाऽधिगमयन् ।
क्व दन्ता इत्युक्तः करकमलमाधाय वदने
स्मितेनैवोत्पन्ना मम न त इति व्यक्तमवदत् ॥७॥

---

घुटनों के द्वारा चलने के माधुर्य का वर्णन करते हुए, कविवर्य कहते हैं कि, कभी-कभी अतिशय कोमल करकमल एवं दोनों घुटनों के द्वारा, धीरे-धीरे चलनेवाले बालकृष्ण, अपनी करधनी की सुकोमल ध्वनि से चकित (भयभीत)से होकर, चलने से स्थगित होकर, अर्थात् रुककर, पश्चात् विस्मयपूर्वक 'कम्बु' (शङ्ख) के समान अपनी ग्रीवा को मोड़कर, देखते-देखते माता के आनन्द को बढ़ाते रहते हैं ॥५॥

किंच दोनों हाथ एवं दोनों घुटनों के द्वारा, धीरे-धीरे चलते-चलते, रत्नजटित पौरी में, उसके प्रान्त के आवरण के मणिमय दण्डों के ऊपर निवास करनेवाले पक्षियों के प्रतिबिम्ब को, अपने दाहिने हाथ की रक्तवर्णवाली परमकोमल अँगुलियों के द्वारा धारण करने का उपक्रम करनेवाले, बालमुकुन्द, व्रजमण्डल की पति-पुत्रवाली वनिताओं को सुखी करते रहते हैं ॥६॥

**अनेक बाल्यलीलाओं का वर्णन**

बालकृष्ण को देखकर, कभी-कभी तो यह बोध होता था कि, मानो जीवके-से धर्मों का अनुकरण करने से, इनकी चैतन्यशक्ति आवृत-सी हो रही है। वे श्रीकृष्ण, बालमूर्ति होकर भी (**अमूर्तिः अतिसुकुमारः "मूर्तिः काठिन्यकाययोः" इत्यमरः**), अत्यन्त सुकुमार हैं, अतिशय रमणीय हैं, एवं परिपूर्णज्ञान की मूर्ति ही हैं, उनके ज्ञान का पता लगाने को गोपियों ने कौतुकपूर्वक उनसे पूछा कि, "लाला कन्हैया ! तेरा मुख कहाँ है, तेरा कान कहाँ है, तेरा नेत्र कहाँ है ?" वात्सल्यभाववाली गोपियों के द्वारा स्नेहपूर्वक इस प्रकार पूछनेपर, नवीनपल्लव के समान कोमल अपनी अंगुली के द्वारा, अपने उस-उस अङ्ग को ज्ञात कराते हुए, श्रीकृष्ण ने पुनः "लाला ! तुम्हारे दाँत कहाँ हैं ?" इस प्रकार पूछनेपर, अपने मुखपर अपना करकमल धरकर, अपनी मन्दमुसकान से ही, यह स्पष्ट बता दिया कि, "मेरे तो वे दाँत, अभी उत्पन्न नहीं हुए हैं।" 'श्रीपद्यावली'-*नामक ग्रन्थ में भी, 'श्रीकविसार्वभौम' का इसी भाव का श्लोक (१३२) है, यथा—

**क्वाननं क्व नयनं क्व नासिका, क्व श्रुतिः क्व च शिखेति देशितः ।**
**तत्र तत्र निहितांगुलीदलो, बल्लवीकुलमनन्दयत् प्रभुः ॥७॥**

---

* **श्रीपद्यावली** में श्रीकृष्ण-महिमा, भजन-माहात्म्य, भगवत्प्रेम का सौभाग्य, भगवन्नाम माहात्म्य, भक्तवात्सल्य, श्रीकृष्णध्यान, भक्तों की दैन्योक्ति, भक्तों की उत्कण्ठा, भगवद्धर्म तत्त्व का विवेचन, वृन्दावन

किञ्च, का ते प्रसूर्जनयिता तव को वदेति, पृष्टः कयाचिदनतिस्मितपेशलास्यः ।
तां तञ्च कोमलकराम्बुजपल्लवेन, सन्दर्शयन् प्रणयिनां मुदमाततान ॥८॥

अथ तदैव वक्तुं क्षमो न वेति नवेऽतिकौतुके वात्सल्यरससन्धात्र्या धात्र्या च,—
नामानयोः किमयि तात ! वदेति पृष्टो, मन्दस्फुटाक्षरमलक्ष्यवचाः च चारु ।
मातेति तात इति नामयुगादिवर्णौ, मातेतिमात्रमतिमात्रमलं जगाद ॥९॥

कदाचिदपि— जानुभ्यां करयुग्मकेन च चलन् रत्नप्रघाणोदरे
स्वच्छायामवलोक्य चारुचकितस्तां पाणिना लुम्पति ।
भूयस्तामपि तादृशीं प्रति भिया सङ्कोचमेवाचरन्
मातुः क्रोडतलं निवृत्य चलनात् साशङ्कमारोहति ॥१०॥

---

किंच "लाला ! तेरी माता कौन-सी है ? एवं तेरे पिताजी कौन-से हैं ? बताओ तो सही ।" इस प्रकार किसी गोपी के द्वारा, अर्थात् श्रीउपनन्दबाबा की पत्नी के द्वारा पूछे जानेवाले श्रीकृष्ण ने, मन्द-मुसकान से सुन्दर मुखारविन्दवाले होकर, अपने सुकोमल करकमल की अंगुली के द्वारा, श्रीयशोदा-मैया को एवं श्रीनन्दबाबा को भली प्रकार दिखाते-दिखाते, अनुरागीजनों के हर्ष को विस्तारित कर दिया ॥८॥

तदनन्तर उसी समय, यह बालक, कुछ बोलने योग्य हुआ है या नहीं, इस प्रकार के नवीन कौतूहल के उत्पन्न हो जानेपर, वात्सल्यरस को भली प्रकार धारण करनेवाली 'धात्री' (धाय) ने पूछा कि, "लाला कन्हैया ! तुम्हारे इन दोनों माता-पिता का नाम क्या है ? बताओ तो सही ।" इस प्रकार पूछे हुए बालकृष्ण, लक्ष्यरहित वचनवाले होकर भी, धीरे-धीरे स्पष्ट अक्षर उच्चारणपूर्वक एवं मनोहरता-पूर्वक, 'माता', एवं 'तात' इन दोनों नामों के, केवल प्राथमिक (पहले) दो वर्ण, अर्थात् माता का 'मा', एवं तात का 'ता', इन्हीं वर्णों को बारंबार कहने लग गये ॥९॥

कभी-कभी तो दोनों घुटनों के द्वारा, एवं दोनों हाथों के द्वारा चलते-चलते, रत्नमयी पौरी के भीतर, अपने प्रतिबिम्ब को देखकर, भली प्रकार चकित होकर, अपने दाहिने हाथ से उसको मिटाने लग जाते हैं । फिर भी उस प्रतिबिम्ब को वैसा ही देखकर, भय से संकुचित से होकर, उससे विमुख होकर, घुटनों से चलकर आशङ्कापूर्वक, माता की गोद में चढ़ जाते हैं ॥१०॥

---

अथ कियता कालेन मणिमयभित्तिमवष्टभ्य मनागुत्थित एव प्रथमपादविहार एव निपतन्तमिवात्मानं मन्यमानो निजप्रतिबिम्बमेव करालम्बनाय करकमलदलेनैकेन दधानो निरवलम्बन एव यदा स्खलति, तदा विम्लानवदनो मातृवदनमीक्षमाणः क्षणं रुदन्नेव मात्रा च करकमलदलाभ्यामभिमृश्य स्वाङ्गुलिदलं ग्राहयित्वा लघुलघु सञ्चार्यमाणः पूर्वरोदन-मलिनमाननचन्द्रं स्मितसुधया धावयन् मातृमोदमातनुते स्म ॥११॥

तत इतस्ततस्ततश्चरणविहारो हारोल्लसितवक्षसोऽस्य यदा समघटत, तदा तदा-लोकनकुतुकिनो व्रजराजस्य समक्षमेव जनन्या धात्री कौतुकेन तमुपदिशति स्म—वत्स !

स्थालीमानय पीठमानय घटीमप्यानयेति क्रमाद्-
यस्यैवानयनक्षमो भवति तत् स्मित्वैव किञ्चित्तराम् ।
पाणिभ्यामवगृह्य चारुजठरे संयोजयन् मन्थरं
विश्रम्याऽऽनयते न यत्र पटुता स्पृष्ट्वैव तन्मुञ्चति ॥१२॥

तदा व्रजराजसमक्षमुपनन्द-सन्नन्द-पत्न्यौ तदवलोकनमनसौ लोकनमनसौभाग्यचणचरणं तमङ्कमारोप्य—'वत्स ! मुञ्च, मुञ्च, त्वमीश्वरपुत्र ईश्वरोऽसि, किमनेन तेऽनुचितेन परिश्रमेण' इति धात्रीं गञ्जयन्त्यौ तदुत्तारयतः ॥१३॥

---

तदनन्तर कुछ समय के बाद, मणिमयी भीत को पकड़कर, कुछ थोड़े-से उठते ही, पहले चरण के धरते ही, मानो अपने शरीर को गिरता हुआ-सा समझकर, मणिमयी भीतपर अपने प्रतिबिम्ब को ही, अपने एक करकमलदल के द्वारा ही धारणकर, पश्चात् निराश्रय होकर, बालकृष्ण, जब भीत से नीचे की ओर खिसल पड़ते हैं, तब मलिनमुखवाले होकर, माता के मुख को निहारकर, क्षणभर रोते-रोते ही माता के द्वारा, अपने दोनों करकमलों द्वारा पकड़कर, अपनी अंगुली को पकड़ाकर, धीरे-धीरे सञ्चालित होकर, पहले रोने से मलिन हुए अपने मुखरूप चन्द्र को मन्दमुसकानरूपी अमृत के द्वारा धोकर, माता के हर्ष को बढ़ाने लग जाते हैं ॥११॥

तदनन्तर हार के द्वारा शोभायमान वक्षःस्थलवाले बालकृष्ण का इधर-उधर विस्तृत चरण-विहार, अर्थात् चरणों से चलना जब संघटित हो गया, तब लाला के उस चरणविहार के देखने के कौतूहल से युक्त, व्रजराज-श्रीनन्दबाबा के सामने ही, यशोदा की धाय (जिसका नाम मुखरा है) कौतुकपूर्वक श्रीकृष्ण को 'उपदेश' (शिक्षा) देने लग गई। "लाला कन्हैया ! थाली-बटलोई को तो उठा लाओ, पीढ़ा को या कुशासन को ले आओ, इस गगरी को भी उठा लाओ।" इस प्रकार कहनेपर, जिस वस्तु के लाने में समर्थ हो जाते हैं, उस-उस वस्तु को तो कुछ-कुछ मुसकाकर, दोनों हाथों से पकड़कर, अपने सुन्दर उदरपर रखकर, बीच-बीच में विश्राम लेकर, धीरे-धीरे ले आते हैं; किन्तु, जिस वस्तु के लाने में चतुरता या सामर्थ्य नहीं है, उस वस्तु को तो, केवल छूकर ही छोड़ देते हैं ॥१२॥

उस समय नन्दबाबा के सामने, श्रीकृष्ण के दर्शनाभिलाषी मनवाली, उपनन्द एवं सन्नन्द की पत्नियाँ, भक्तजनों के द्वारा नमस्कार करने के सौभाग्य से प्रसिद्ध चरणोंवाले श्रीकृष्ण को गोद में लेकर बोलीं कि, "लाला ! तू इस-इस वस्तु को छोड़ दे, छोड़ दे, तू तो, राजा का बेटा है; अतः, तू भी तो, राजा ही है। तेरे इस अनुचित परिश्रम से क्या प्रयोजन है ?" इस प्रकार कहकर, धाय को फटकारते हुए, उस वस्तु को श्रीकृष्ण के हाथ से उतार लेती हैं ॥१३॥

एवं कदाचिदपि—

भो वत्स ! कृष्ण ! नवनीतमिदं प्रदास्ये, नृत्येति कौतुकवशेन कयाचिदुक्तः ।
नृत्यन् सुतालमभिनीतकरं सुपाद-,विन्यासचारु जननीमुदमातनोति ॥१४॥

कदाचिदपि—

भो वत्स ! वक्षसि विराजति किं तवैतत्, पाञ्चालिकेव कनकस्य सुचारु चिह्नम् ।
किं ते वधूरिति रसेन कयाचिदुक्तो, धुन्वन् शिरो हसति हासयते च सर्वान् ॥१५॥

कदाचिदपि— मात्रा संपरिधापितां सकुतुकं श्रद्धालुना चेतसा
पीतां चारुकटीतटी-समुचितां श्लक्ष्णातिसूक्ष्मां धटीम् ।
साऽनभ्यासवशादुपद्रवकरीत्याक्रन्ददीनाननः
पाणिभ्यामपसारयन्नतितरां मातुर्मुदेऽवर्तत ॥१६॥

कदाचिदपि—

रहसि पुरपुरन्ध्रीमण्डले मण्डनेन, व्रजपतिदयितायाः कुर्वति प्रीतिभूषाम् ।
चपलमतिहठेनाकृष्य सर्वं तदस्या-,मनियतपदमेव प्रापयामास भूषाम् ॥१७॥

---

इस प्रकार कभी तो, "हे लाला कृष्ण ! मैं, तुझे यह माखन दे दूँगी, मेरे आगे नेक नृत्य तो कर दे ।" उत्सुकता के वशीभूत होकर, किसी गोपी ने जब इस प्रकार कहा, तो श्रीकृष्ण, सुन्दर ताल लगाकर, दोनों हाथों का अभिनय दिखाकर, दोनों चरणों के सुन्दर विन्यासपूर्वक, मनोहर नृत्य करते-करते, माता के हर्ष को बढ़ाने लग जाते हैं ॥१४॥

और कभी-कभी किसी गोपी के द्वारा "हे लाला कन्हैया ! तेरे वक्षःस्थलपर सुवर्ण की 'पाञ्चालिका' (पुतली या गुड़िया) के समान कौन-सा सुन्दर चिह्न विराजमान है ? (इस प्रश्न के उत्तर में श्रीकृष्ण, जब कुछ नहीं बोले, तब गोपी ने पुनः प्रश्न किया कि) क्या गौरवर्णवाली यह तेरी बहू है ?" इस प्रकार किसी गोपी के द्वारा रसपूर्वक कहते ही, श्रीकृष्ण, अपना मस्तक हिलाकर, पूर्वोक्त प्रश्न की सम्मति देकर, स्वयं हँसने लग जाते हैं, एवं सभी दर्शकों को हँसाने लग जाते हैं ॥१५॥

एवं कभी-कभी तो, अपनी मैया के द्वारा श्रद्धापूर्ण हृदय से, उत्सुकतापूर्वक पहनाई हुई, पीले रङ्गवाली एवं श्रीकृष्ण के सुन्दर 'कटितट' (कमर)पर पहनाने योग्य, मनोहर एवं अत्यन्त पतली 'धटी' (लँगोटी या कछनी) को देखकर, बालकृष्ण रो-रोकर, अपने मुख को मलिन कर लेते हैं, एवं "वह लँगोटी या कछनी, पहनने का अभ्यास न होने के कारण, शरीर में कुछ उपद्रव-सा उत्पन्न करनेवाली है" इस प्रकार समझकर, अपने दोनों हाथों से उसको उतारकर फैंकते-फैंकते, माता के अतिशय हर्ष के कारण बन जाते हैं ॥१६॥

किसी समय एकान्त में, महावनरूप नगरी का महिलामण्डल केशबन्धन आदि अलङ्कार के द्वारा, श्रीयशोदा के प्रीतिपूर्ण अलङ्कार को सुसज्जित कर रहा था, अर्थात् महावन की गोपियाँ, श्रीयशोदा-मैया को जब अनेक प्रकार के अलङ्कारों से अलंकृत कर रही थीं, तब बालकृष्ण, शीघ्र ही अत्यन्त हठपूर्वक, उस सब अलङ्कार को, अपनी मैया के शरीर में, अनियत स्थानपर ही पहुँचा देते हैं, अर्थात् गोपियों ने जो अलङ्कार जिस अङ्ग में पहनाये हैं, वहाँ से हठपूर्वक उतारकर, अपने ही हाथों से उन-उन अलङ्कारों को, मैया के दूसरे अङ्गों में पहना देते हैं । तात्पर्य—बाल्यलीला के हठ की यही सुन्दरता है ॥१७॥

### सबलदेवस्य श्रीकृष्णस्य माधुर्यवर्णनम्

अथ श्रीभगवद्बाल्यलीलावलोकेन लोकेनवन्द्यदेवककन्यातोऽपि धन्याऽतोऽपि धर्ममयी सुकृतशतावरोहिणी रोहिणी यं कियत्कालं गर्भे धृतवती, स खलु भगवदग्रजनितया जनितया सततवर्तमानर्तमानमहिमतया सुप्रसिद्धः सिद्ध-मुनि-चारणादि-वन्दितोऽद्वितीयोऽपि द्वितीयत्वेन भगवत्सहचरो यदा समजनि, तदा स्फटिकमणिनेव महामारकतः, चन्द्रमसेव जलदाङ्कुरः, पुण्डरीकेणेव नीलोत्पलम्, हंसेनेव यमुनातरङ्गः, ज्योत्स्नाशकलेनेव तिमिरकडम्बो विडम्बित-नरबाललीलः खेलालोलः स व्यरोचत ॥१८॥

तत्र च— शुद्धस्फाटिकनीलरत्नमहसौ खेलारसेनालसौ
रेजाते यदि जङ्गमाविव निधी तौ शङ्खनीलौ तदा ।
अन्योन्यद्युतिभिर्विभिन्नवपुषोरन्योन्यभेदाऽक्षमा
रामे कृष्णमतिर्बभूव जननी कृष्णे च रामभ्रमा ॥१९॥

किञ्च, दृप्तानामपि शृङ्गिणामभिमुखं निःशङ्कमाधावति
व्यालान् धित्सति पावकस्य च शिखामाक्रान्तुमाकाङ्क्षति ।
बाल्येनातिशयेन लब्धकुतुके भ्रातृद्वये निर्भये
तन्मात्रोरनुतापभीतिकरुणाशङ्काङ्किताऽऽसीन्मतिः ॥२०॥

---

### श्रीबलदेवजी के सहित श्रीकृष्ण के माधुर्य का वर्णन

भगवान् की बाल्यलीला के दर्शन के कारण, लोकस्वामी-ब्रह्मा आदि देवताओं की बन्दनीया, देवकी-माता से भी परमधन्य, अतएव, धर्ममयी एवं सैकड़ों सुकृतों के ऊपर विद्यमान श्रीरोहिणी-मैया ने, जिनको कुछ समयतक अपने गर्भ में धारण किया था, वे ही बलदेवजी, भगवान् श्रीकृष्ण के अग्रज होने के नाते, एवं प्रगट होनेवाली निरन्तर वर्तमान सत्य ही सम्मानमयी महिमा के कारण सुप्रसिद्ध हैं; तथा सिद्धजन, मुनिजन एवं चारण आदियों से प्रशंसित, अद्वितीय होकर भी, जब द्वितीय रूप से भगवान् के सहचर, अर्थात् साथ में विचरण करनेवाले मित्र बन गये, तब नरबालक की लीला का अनुकरण या तिरस्कार करनेवाले, खेलने में चञ्चल एवं तृष्णावाले श्रीकृष्ण, बलदेवजी से मिलकर, स्फटिकमणि से मिलकर, महामरकतमणि की तरह; चन्द्रमा से मिलकर, मेघ के अंकुर की तरह; श्वेतकमल से मिलकर, नीलकमल की तरह; हंस से मिलकर, यमुना के तरङ्ग की तरह; चाँदनी के टुकड़े से मिलकर, अन्धकार के अंकुर की तरह सुशोभित हो गये ॥१८॥

उन दोनों में भी, बलदेवजी की कान्ति, शुद्ध स्फटिकमणि के समान है, एवं श्रीकृष्ण की कान्ति, इन्द्रनीलमणि के समान है; वे दोनों भाई, जब क्रीडा के रस से आलस्य से युक्त होकर, 'जङ्गम', 'शङ्ख'-नामक, एवं 'नील'-नामक दोनों निधियों की तरह, जब शोभा पाने लगते हैं, तब परस्पर देह की कान्तियों से परस्पर की देह सम्मिलित हो जाने से, दोनों के परस्पर के भेद को ग्रहण करने में असमर्थ, यशोदा-मैया, बलरामजी के ऊपर "यह कृष्ण है" इस बुद्धि से युक्त हो गई, एवं श्रीकृष्ण के ऊपर "यह बलराम है" इस प्रकार के भ्रम से युक्त हो गई। तात्पर्य—इस प्रकार की भ्रान्ति, कभी-कभी होती थी; सर्वदा नहीं। क्योंकि, सर्वदा होने से तो, अतिशय रस नहीं रहता ॥१९॥

**नामकरण-संस्कारः**
**श्रीगर्गाचार्याऽऽगमनवर्णनम्**

**अथ शुद्धसत्त्ववसुदेवेन वसुदेवेन प्रहितः प्रहितः सर्वयदूनां दूनांहोरंहाः स्वतनयस्य नामकरणाय नाम करणायतपाटवः, यज्ञवितान इव मन्त्रात्मा, कपिलावतार इव अधीनतत्त्वग्रामः, स्वरसमूह इव श्रुतिसम्पन्नः, अम्भोधिरिव न दीनः, विरोचन इव तमोपहः, परममहातपःप्रकाशबहुलश्च कुलधरः, कुलधरणीधर इव प्रावृडम्भोधर इव महासारः, परमात्मा परमात्मा यदुकुलाचार्यो मुनिर्गर्गो नाम यदृच्छया प्रागूढ-गूढभावः सन् व्रजराजभवनमाजगाम ॥२१॥**

किंच दोनों भैया, अहङ्कारी एवं लम्बे-लम्बे सींगोंवाले बैलों के सामने भी, जब निःशङ्क दौड़ने लग जाते हैं, सर्पों को पकड़ने, की इच्छा करने लग जाते हैं, एवं अग्नि की 'शिखा' (लपट) को भी जब पकड़ने की इच्छा करने लग जाते हैं, और अतिशय लड़कपन के कारण, कौतूहल से युक्त होकर, जब निर्भय हो जाते हैं, तब उन दोनों की माताओं की बुद्धि, अनुताप, भय, करुणा, एवं अनिष्ट की आशङ्का आदि से अङ्कित हो जाती है। (इस श्लोक में 'आधावति', 'धित्सति', 'आकांक्षति'—ये तीनों पद, 'शतृ-प्रत्ययान्त' हैं, एवं सप्तमी के एकवचन के रूप हैं) ॥२०॥

**नामकरण-संस्कार**
**श्रीगर्गाचार्य का आगमन**

तदनन्तर (**शुद्धसत्वं शुद्धान्तःकरणं एव वसु धनं तेन दीव्यति क्रीडतीति तेन एवंभूतेन वसुदेवेन**) शुद्ध अन्तःकरणरूप धन से ही क्रीडा करनेवाले श्रीवसुदेवजी के द्वारा अपने पुत्र का नामकरण-संस्कार करने के लिये भेजे हुए, सभी यादवों के विशेषहितैषी, पापों के वेग से रहित, या पापों के वेग को दूर करनेवाले; एवं भूत, भविष्यत्, वर्तमान की विषमवस्तुओं के जानने में इन्द्रियों की लम्बी-चौड़ी चतुराई से युक्त, यदुकुल के आचार्य, 'श्रीगर्गाचार्य'–नामक मुनि, पहले, अपने अभिप्राय को गुप्तरूप से धारण करके, दैवयोग से अचानक व्रजराज श्रीनन्दजी के भवन में आ पहुँचे। यज्ञों का विस्तार, जिस प्रकार मन्त्रात्मक होता है, उसी प्रकार गर्गाचार्य की बुद्धि भी, मन्त्रस्वरूप या गुप्त-विचार करने में परमचतुरी थी। कपिलदेव का अवतार, जिसप्रकार पच्चीस तत्त्वों को अपने अधीन रखता है, उसी प्रकार गर्गाचार्य भी, ज्योतिषशास्त्र के प्रणेता होने के नाते, सूर्य आदि ग्रहों के सञ्चार-अतिचार आदि के सत्त्वसमूह को, अपने अधीन रखने वाले हैं। एवं निषाद, ऋषभ आदि स्वरों का समूह, जिसप्रकार बाईस प्रकार की श्रुतियों से युक्त होता है, उसी प्रकार गर्गाचार्य भी, चारों वेदों की श्रुतियों से युक्त हैं। समुद्र, जिस प्रकार (**नदीनां इनः स्वामी**) समस्त नदियों का स्वामी होता है, उसी प्रकार गर्गाचार्य भी (**न दीनः दरिद्रः**), दीन-दरिद्री नहीं हैं। एवं सूर्य, जिसप्रकार अन्धकार को दूर करनेवाला है, तथा परममहान् 'आतप' (धूप) के कारण, प्रकाश की अधिकता से युक्त होता है, उसी प्रकार गर्गाचार्य भी, अज्ञानरूपी अन्धकार को दूर करनेवाले हैं, एवं परममहान् तप के प्रकाश से विशिष्ट हैं; तथा अपने नाम से कुल को प्रवर्तित करनेवाले हैं। और सुमेरु प्रभृति कुलपर्वत, जिसप्रकार महासार, अर्थात् विशिष्ट दृढाँश से युक्त होता है, एवं वर्षाकालीन मेघ, जिस प्रकार महासार, अर्थात् धारासम्पातरूप वृष्टि से युक्त होता है, उसी प्रकार गर्गाचार्य भी (**महं उत्सवं प्रति आसरति आगच्छतीति सः**), उत्सवों के समय में आते ही रहते हैं। (**परेषां मा लक्ष्मीः सम्पत्तिर्यस्मादेवंभूत आत्मा यत्नो गमनादिव्यापारो यस्य सः। अतएव परमः श्रेष्ठः आत्मा स्वभावो यस्य सः**) और गर्गमुनि का दूसरों के निकट जाने आदि का जो प्रयत्न है, वह दूसरों को सम्पत्ति देनेवाला है। अतएव, श्रीगर्गाचार्यजी का स्वभाव, परमश्रेष्ठ है ॥२१॥

**श्रीगर्गाचार्य-नन्दयोः परस्परं वार्तालापः**

**तमथ समासाद्य स मासाद्यमानमानमभिवाद्य पाद्यादिभिरभिपूज्य च हृदि निभृते निभृते हर्षसम्पदा पदावनेजनीरप उपस्पृश्य सविनयमूचे व्रजाधिनाथः— 'मुने ! किमु न मुनयो नयोद्धुरकरुणा भवादृशा दृशा पुनन्ति जगददो गद-दोषबहुलम्, तदपि भाग्यवतामतिमतिसुखदं भवच्चरणजलाचमनम्, तदपि मम घटितमित्यहो मे अगाधेयं भागधेयसम्पत्तिः। पादरेणुनाऽणुनापि भुवनं पुनानानां नानांहोरंहसः सततशुभवतां भवतां शुभागमनभागमनवरतमाशासानानामाशा सा नाना नाद्यापि केषामपि विश्राम्यति। तदनायासेनैव सम्पन्नमित्यहो अद्यैव मे फलितोऽफलितो भागधेयविटपी। मत्कृतार्थीकरणमात्रकामस्याऽकामस्यात्र भवतो भवतोदकस्य प्रयोजनवार्तां वार्ताङ्गस्य किं पृच्छामः। किन्तु साध्वसं साध्वसन्तोषकरमिदानीम्' इति मितिरहितो नानोत्कण्ठागौरवेण समुन्नमना न मनागपि विलम्बं सहमानेन सह मानेन समुज्वलन्नलोभवान् भवान्मया प्रार्थ्यते,—'भगवन् ! प्रिय-**

---

**श्रीगर्गाचार्य एवं श्रीनन्दजी का परस्पर वार्तालाप**

तदनन्तर व्रजराज-श्रीनन्दबाबा, उनके निकट जाकर, शोभा एवं सम्मानपूर्वक नमस्कार करके, एवं अर्घ्य, पाद्य आदि के द्वारा उनकी पूजा करके, उनके आगमन से हर्षरूप सम्पत्ति के द्वारा, अपना हृदय परिपूर्ण हो जानेपर, उनके चरणोदक का आचमन करके, एकान्त में विनयपूर्वक—"हे मुनिवर ! कहिये, आप जैसे मुनिजन, नीति एवं सदाचारपूर्वक विशिष्टकृपा नहीं करते हैं क्या ? अपितु, करते ही हैं। एवं जन्म-मृत्यु आदि अनेक रोगों से परिपूर्ण, इस जगत् को अपनी कृपादृष्टि के द्वारा पवित्र नहीं करते क्या ? अपितु, पवित्र कर ही देते हैं। इतनेपर आपके चरणजल का आचमन, भाग्यशाली-जनों को बुद्धि से भी परे के सुख को देनेवाला है, वह भी मेरे लिये दैवयोग से संघटित हो गया है। अतएव अहह ! यह मेरे भाग्य की सम्पत्ति अपार है। एवं अनेक प्रकार के पापों के वेग से, भुवनमात्र को अपनी थोड़ी-सी चरणरज के द्वारा पवित्र करनेवाले, निरन्तर मङ्गलमय आप जैसे मुनियों के शुभागमनरूप 'भाग' (हिस्सा) की निरन्तर आशा रखनेवाले जनों की, वह अनेक प्रकार की आशा, आजतक किसी की भी 'विश्रान्त' (समाप्त) नहीं हुई है, अर्थात् आप जैसे महात्माओं के दर्शन की अभिलाषा, सभी को लगी रहती है; किन्तु, किसी सौभाग्यशाली को ही वह हो पाता है। किन्तु, महान् हर्ष की बात यह है कि, मेरा मनोरथ तो, आपके आगमन से अनायास ही सम्पन्न हो गया, और मेरा निष्फल भाग्यरूपी वृक्ष, आज ही सफल हो पाया है। आप तो केवल मुझको कृतार्थ करने की कामनावाले हो, स्वतः निष्काम हो, अतः परमपूजनीय हो, दर्शनमात्र से दर्शक के जन्म-मरणरूप संसार का विनाश करनेवाले हो, स्वतः नीरोग शरीरवाले हो; अतः, आपके यहाँ आने के प्रयोजन की बात क्या पूछें ?" किन्तु इस समय, मैं, जो कुछ कहना चाहता हूँ, उस विषय में जो भय है, वह, मुझे भली प्रकार असन्तोषदायक है। इसीलिये मैं, आपसे प्रार्थना करता हूँ; क्योंकि, आप तो अप्रमेय हैं। यदि कहो कि, फिर कभी प्रार्थना कर लेना। अभी, इतना आग्रह क्यों ? इसके उत्तर में, मैं, यह कहता हूँ कि, मैं तो अनेक प्रकार की उत्कण्ठाओं के भार से, थोड़ा-सा भी विलम्ब नहीं सह सकता हूँ। यदि कहो कि, तुम्हारी प्रार्थना पूरी कर देने से, मुझको भी, तुमसे धन आदि का लाभ हो जायगा; अतः, प्रार्थना करने में कौन-सी चिन्ता है ? इसके उत्तर में मैं कहता हूँ कि, आप तो किंचिद् भी लोभी नहीं हो। यदि कहो कि, इसमें क्या कारण है ? इसमें यही कारण है कि, आप, सभीलोगों के

**सखस्यानकदुन्दुभेर्दुन्दुभेरिव प्रसिद्धघोषस्य प्रसिद्धघोषस्य मम चापत्यं नाम नामकरणेन चेदनुगृह्णासि, तदानुगृहीतो गृही तोषवानहं भवानीति नीतिवत्सु किं बहुना ।।'२२।।**

**स च मुनिरवादीदवादी—'दक्षिणाशय ! व्रजनाथ ! नाथति यदिदं भवान्, दम्भवान्न भवति, भवति सदा विनीत एव, नीत एव वशतामनेनैव विनयेन सर्वः । न हि तुहिनकरो न करोति कुमुदमुदमिति ममैतत्तव समीहितहित-सम्पादनं युक्तमेव । किन्तु कंसनृशंसो नृशं सोऽति न सहते, सह तेन न कोऽपि परिस्पर्धी, स्वयं खलताफलमपि विषलताफलवत् स खलु सकलमेव जनमुद्वेजयति । जयति च सुरानपि, न पिहितं भवति कुत्रापि तत्तेजः । विशेषतश्च वसुदेवसुतः क्वचन वर्तत इति जपन्नगपन्नगवन्निश्वसन् सावधानमेव वरीवर्ति ।।२३।।**

**वेत्ति मां यदुकुलाचार्यं चार्यं ते यदिदं चेत् कार्यमीहेऽमी हे व्रजराज ! राजपुरुषा गूढवेशेन सर्वतश्चरन्तस्तदैव तस्मै निवेदयिष्यन्ते, दयिष्यन्ते न च ते भोजापसदाः कंसनामानो नामानोकह-कोटर-कुहरदहनवज्ज्वलन्तोऽलं तोदयिष्यन्ति, तेन दुष्करमेतत् ।।'२४।।**

द्वारा किये हुए सम्मान से स्वतः प्रकाशमान रहते हो। क्योंकि, लोभी के मुखपर, प्रकाश नहीं रहता; एवं लोभीजन, सर्वत्र तिरस्कार ही पाता रहता है, तथा आपका तो सम्मान करनेवाला व्यक्ति भी, विशेष प्रकाशित हो जाता है। यदि कहो कि, प्रार्थना करने में इतने निःशङ्क किस कारण हो रहे हो ? इसके उत्तर में नन्दबाबा बोले कि, "आप तो समुन्नमनाः हो, अर्थात् भली प्रकार आर्द्र-चित्तवाले हो।" भावार्थ यह है कि, आपके कृपालु स्वभाव को देखकर, मुझे प्रार्थना करने में किंचिद् भी सङ्कोच नहीं हो रहा है। भगवन् ! मेरी प्रार्थना तो यही है कि, "दुन्दुभि-नामक बाजे का शब्द, जिस प्रकार सर्वत्र प्रसिद्ध है, उसी प्रकार मेरे प्रियसखा, श्रीवसुदेवजी की कीर्ति का शब्द भी सर्वत्र सुप्रसिद्ध है, एवं मैं भी, गोपों में प्रसिद्ध हूँ। अतः, हम दोनों के पुत्रों को नामकरण-संस्कार के द्वारा यदि आप अनुगृहीत कर देते हैं, तो मैं गृहस्थी भी, आपसे अनुगृहीत होकर, सन्तुष्ट हो जाऊँगा। अतः, आप जैसे नीति-निपुणजनों के निकट, अधिक कहने से क्या प्रयोजन ?" ।।२२।।

नन्दजी की प्रार्थना सुनकर, वे गर्गमुनि भी 'अवादी' (अनुकूल) होकर बोले कि, "हे चतुर-चित्तवाले ! व्रजराज ! देखो, आप जो मुझ से यह प्रार्थना कर रहे हो, इससे आप दम्भयुक्त नहीं हो, आप सदा विनम्र ही हो; क्योंकि, आपके पूर्वोक्त प्रकार के विनय के द्वारा, तो समस्त जनमात्र ही वशीभूत हो जाता है, फिर मेरा तो कहना ही क्या है ? देखो, चन्द्रमा, 'कुमुद'-नामक पुष्पों का हर्षवर्धन नहीं करता है क्या ? अपितु, करता ही है। अतः, मेरे द्वारा तुम्हारा अभिलषित हित-सम्पादन उचित ही है; किन्तु, कंस, ऐसा 'नृशंस' (क्रूर) है कि, वह नृशं **(नुर्मनुष्यस्य शं कल्याणं)** मनुष्यमात्र के कल्याण को नहीं सहता है, एवं उसके साथ कोई प्रतिस्पर्धा करनेवाला भी नहीं है। एवं वह स्वयं 'खलता' (दुष्टता) का फल-स्वरूप होकर भी, श्लेषपक्ष में—खलताफल, अर्थात् आकाशरूप लता का फलस्वरूप होकर भी, अर्थात् 'खपुष्प' की तरह, अविद्यमान के समान होकर भी, वह कंस, विषलता के फल की तरह, सभीजनों को उद्विग्न करता रहता है, एवं देवताओं को भी पराजित करता रहता है। अतः, उसका तेज कहीं भी छिपा नहीं है। और विशेष करके तो, वह कंस "वसुदेव का पुत्र, कहीं अवश्य विद्यमान है" इस प्रकार स्पष्ट कहता हुआ, पर्वत में रहनेवाले सर्प की तरह, लम्बे-लम्बे स्वास लेता हुआ, अत्यन्त सावधान ही रहता है ।।२३।।

तन्निशम्य शम्यपि घोषाधीशो धीशोकं गतः, पुनरपि निजगाद—'ब्रह्मन् ! युक्तमुक्तम्, जीवन्मुक्तं जीवन् को द्वेष्टि, तथापि अषडक्षीणमिदमक्षीणमिदपर इह बहिरङ्गः कोऽपि जनो न वेत्स्यति । मूर्तिमता परममङ्गलेन भवता भवतापहारकेण क्रियमाणस्य कर्मणः किमुच्चावचमङ्गलकार्योपयोगिनाऽऽतोद्यादिनाऽतोऽद्यादिना केवलेनैव स्वस्तिवाचनेन भवतैव सम्पादनीयमिदम्' इति ॥२५॥

यशोदा-क्रोडगतं श्रीकृष्णमालोक्य गर्गस्य मानस-विचारः

तद्वचनानन्तरं स्वयमावृतमप्यान्तरं रसं विकाशयन्तीव काचगर्गरी गर्गरीतिरासीन्मुखप्रसादेन, ततस्तु मातृभ्यामुपनीतयोस्तयोर्बालकयोः प्रथमं व्रजेश्वरीक्रोडगतं श्रीकृष्णमवलोक्य स मुनिर्मनसि परामम‍र्श ॥२६॥

'अहो किमेतत्—हन्ताऽयं किमनादिमोहतमसः सद्रत्नदीपाङ्कुरः<br>
किं न्वीशप्रतिपादकोपनिषदां प्रामाण्यमाप्तं वपुः ।

---

"एवं वह कंस, मुझको यदुकुल का आचार्य जानता है, और मैं, तुम्हारे पुत्रों के नामकरणरूप इस श्रेष्ठकार्य को यदि सम्पन्न कर दूँ, तब तो, हे व्रजराज ! कंस के ये गुप्तचर, गूढवेश से सर्वत्र विचरण करते-करते, इस समाचार को उसी समय कंस के प्रति निवेदन कर देंगे (इससे वह दुष्ट कंस, छिपे हुए वसुदेवजी के पुत्र का अनुमान लगाकर, महान् अनर्थ कर डालेगा) । और कंस के समान नाम-रूप-गुणवाले भोजवंश में नीचतापरायण, उसके भाई तो, कभी दया नहीं करेंगे, तथा वृक्ष की 'कोटर' (खोंतर) के छिद्र की अग्नि की तरह, जलते हुए अधिक पीडा देंगे । अतः, मेरे द्वारा यह कार्य दुष्कर है" ॥२४॥

पूर्वोक्त वचन को सुनकर, परमधैर्यशाली व्रजराज, बुद्धि से ही शोकाकुल होकर, फिर भी बोले कि, "हे ब्रह्मन् ! आपने ठीक ही कहा है; किन्तु, जीवन्मुक्त के प्रति, जीता हुआ कौन-सा प्राणी द्वेष करता है, कोई नहीं । तथापि यदि किसी प्रकार की शङ्का है तो, हे 'अक्षीणमित्' ! (प्रबलस्नेह करनेवाले **जिमिदा स्नेहने धातोरूपम् मित् इति**) भगवन् ! देखो, परमएकान्तमय मेरे इस खिड़क में (**न विद्यन्ते षडक्षीणि यत्र तत्**) चार आँखों से रहित, इस कार्य को दूसरा बहिरङ्गव्यक्ति कोई भी नहीं जान पायेगा । एवं आप तो मूर्तिमान् परममङ्गलस्वरूप हो, तथा संसार के सन्ताप को हरनेवाले हो; अतः, आपके द्वारा किये जानेवाले कर्म के सम्बन्ध में, छोटे-बड़े मङ्गलमयकार्य के उपयोगी, अनेक प्रकार के बाजाओं से क्या प्रयोजन है ? आज तो कर्म के आदि में किये जानेवाले केवल स्वस्तिवाचन के द्वारा, इस कार्य को आप ही सम्पादन कर दें तो अच्छा हो" ॥२५॥

**यशोदा की गोद में श्रीकृष्ण को देखकर मुनि का मानसिक विचार**

नन्दबाबा के वचन के अनन्तर, काच की बनी हुई गगरी, ढके हुए तेल आदि रस को, जिस प्रकार स्वयं प्रकाशित कर देती है, उसी प्रकार गर्गाचार्य के हृदय में छिपे हुये प्रेमरस को, स्वयं प्रकाशित करनेवाली गर्गाचार्य की 'रीति' (चेष्टामय परिपाटी), मुख की प्रसन्नता के द्वारा, स्वतः प्रगट हो गई, अर्थात् गर्गाचार्यजी, नामकरण करने को सहर्ष तत्पर हो गये । तदनन्तर दोनों माताओं के द्वारा लाये हुए, उन दोनों बालकों में से पहले, व्रजेश्वरी-श्रीयशोदा की गोद में विद्यमान श्रीकृष्ण को देखकर, वे गर्गमुनि, अपने मन में विचार करने लगे कि—॥२६॥

"अहह ! यह क्या है ? कैसा आश्चर्य है, यह क्या अनादि मोहरूप अन्धकार के सम्बन्ध में,

किं नः सौभगकल्पभूरुहवनस्याद्यः प्रसूनोदयः
सान्द्रानन्दसुधाम्बुधेः किमथवा सा कापि जन्मस्थली ॥२७॥

किञ्च, यं ब्रह्मेति वदन्ति केचन जगत्कर्तेति केचित् परे
त्वात्मेति प्रतिपादयन्ति भगवानित्येव केऽप्युत्तमाः ।
नो देशान्न च कालतो बत परिच्छेदोऽस्ति यस्यौजसो
देवः सोऽयमवाप नन्ददयितोत्सङ्गे परिच्छिन्नताम् ॥२८॥

अहो अतिभूमिरियं विस्मयस्य, यदयं मातुरङ्कगत एव मे,—
कर्पूरवर्तिरिव लोचनमङ्गकानि, पङ्को यथा मृगमदस्य कृतानुलेपः ।
घ्राणं धिनोत्यगुरुधूप इवायमुच्चै-,रानन्दकन्द इव चेतसि च प्रविष्टः ॥२९॥

किञ्च, धैर्यं धुनोति बत कम्पयते शरीरं, रोमाञ्चयत्यतिविलोपयते मतिं च ।
हन्ताऽस्य नामकरणाय समागतोऽह-,मालोपितं पुनरनेन ममैव नाम ॥३०॥

---

अर्थात् उसका विनाश करने के लिये, श्रेष्ठरत्नरूप दीपक का अंकुर है ? अथवा सविशेष ईश्वर की प्रतिपादक उपनिषदों का प्रामाण्य, शरीर को धारण करके यहाँ उपस्थित हुआ है क्या ? अथवा हमारे सौभाग्यरूपी कल्पवृक्षों के वन का, प्राथमिक-पुष्प का प्रकाश ही है क्या ? अथवा गाढ़े आनन्दस्वरूप सुधासिन्धु की कोई अनिर्वचनीय जन्मभूमि ही है क्या ? ॥२७॥

"किंच जिस देवाधिदेव को निर्गुण-ब्रह्मवादी ज्ञानाभ्यासीजन 'ब्रह्म'-शब्द से कहते हैं; एवं तार्किक-नैयायिकजन, जिसको जगत् का 'कर्ता' कहते हैं; एवं कुछ योगाभ्यासी-योगीजन, जिसको 'परमात्मा' कहकर पुकारते हैं; तथा केवल भक्ति में निष्ठा रखनेवाले कतिपय सर्वोत्तम भक्तजन, जिसको 'षडैश्वर्य परिपूर्ण भगवान्' कहकर प्रतिपादन करते हैं; और जिसके अलौकिक तेज का 'परिच्छेद' (इयत्ता) देश, एवं काल से भी नहीं है; अहह ! वेद-पुराण प्रतिपादित, वही यह देव, नन्दरानी-श्रीयशोदा की गोद में 'परिच्छिन्नता' (इयत्ता) को प्राप्त हो गया है ॥२८॥

"अहो ! यह तो आश्चर्य की पराकाष्ठा है । क्योंकि, यह तो, माता की गोद में विद्यमान होकर भी, विशेष करके आनन्द के कन्द की तरह, मेरे चित्त में प्रविष्ट हो गया है; एवं कपूर की बत्ती की तरह, नेत्र में प्रविष्ट होकर, नेत्र को शीतल बना रहा है; अङ्ग में लगाये हुए कस्तूरी के लेप की तरह, मेरे समस्त अङ्गों को प्रसन्न कर रहा है; तथा अगुरु-चन्दन की धूप की तरह, मेरी नासिका को विशेष सन्तुष्ट कर रहा है ॥२९॥

"किंच हाय ! यह तो, मेरे धैर्य को लुप्त कर रहा है; शरीर को कम्पित कर रहा है; एवं रोमाञ्चित कर रहा है; तथा मेरी बुद्धि को तो बिलकुल विलुप्त कर रहा है । हाय ! मैं तो, इस बालक का नामकरण करने के लिये आया था; किन्तु, इसने तो मेरा नाम ही विलुप्त कर दिया । इस श्लोक में 'नाम'-शब्द का 'प्रसिद्धि' अर्थ है, अर्थात् 'गर्गाचार्य'-नामक ऋषि महान् धीर, अतिशय गम्भीर, निर्विकार, परममतिमान् हैं" इत्यादिरूप से सभी लोगों में, जो मेरा 'नाम' (ख्याति) था, वह सब तो, इस बालक ने, मेरे शरीर में अनेक सात्त्विकविकारों को उत्पन्न करके, बिलकुल विनष्ट कर दिया । एवं इस श्लोक में 'धैर्यं धुनोति' इस अंश में उत्सुकता एवं चपलता प्रतीत होती है; 'कम्पयते' यहाँपर प्रीति का 'रति'-नामक

तदधुना किमीहिष्ये—

पादौ दधामि यदि मां वदिता जनोऽय-,मुन्मत्तमेव बत वक्षसि चेत् करोमि ।
तच्चातिचापलमहो न करोमि वा चे-,दौत्कण्ठ्यमेव हि लविष्यति धैर्यबन्धम् ॥३१॥

भवतु तथापि—

जन्माद्य साधु सफलं सफले च नेत्रे, विद्या तपःकुलमहो सफलं समस्तम् ।
आचार्यता भगवती हि यदोः कुलस्य, मामद्य हन्त नितरामकरोत् कृतार्थम्॥'३२॥

इति स्नात इवानन्दसिन्धौ, पीतवानिव पीयूषम्, जाग्रदेव निद्राण इव, ज्ञानवानेव मुह्यन्निव, जीवन्नेव मूर्च्छन्निव, पश्यन्नपि अन्ध इव, शृण्वन्नपि बधिर इव, वदन्नपि मूक इव, बद्धधैर्योऽपि चपल इव यदा क्षणमेवमासीत्, तदा समीपमम्बाभ्यामुपनीतयोस्तयोः कुमारयो रयोन्नीतस्वस्तिवाचनोऽयं नामकरणायोद्यतो द्यतोरखिलमशुभं शुभंय्वोरनयोरनयोपशमनाय नानार्थनिरुक्त्या नाम चिकीर्षुरुवाच ॥३३॥

### श्रीराम कृष्ण नामकरणम्

'अयं वसुदेवसुतो देवसुतोत्तमबलो बलोच्छ्रायाद् बलो बलेन देवनमस्येति बलदेवेति बल ! देवेति हासोचितं च नाम । महापुरुषत्वेन पापसङ्कर्षणे सङ्कर्षणेति च समुचित-

---

स्थायीभाव प्रतीत होता है; 'रोमाञ्चयति' यहाँपर स्थायीभाव का अङ्गभूत विस्मय प्रतीत होता है; तथा 'मतिं विलोपयते' यहाँपर 'उन्माद'-नामक सञ्चारीभाव प्रतीत होता है ॥३०॥

"अतः ऐसी स्थिति में, मैं कौन-सी चेष्टा कर सकूँगा ? यदि मैं, इस बालक के दोनों चरणों को पकड़ लूँ तो, सभीलोग मुझको पागल बतायेंगे; यदि इसको वक्षःस्थलपर धारण कर लूँ तो, हाय ! यह मेरी अतिशय चञ्चलता कहलायेगी; और यदि ऐसा न करूँ तो, मेरी प्रबल उत्कण्ठा, मेरे धैर्यरूप बन्धन को बिलकुल तोड़ देगी; यह बात निश्चित है ॥३१॥

"अच्छा, इन बातों को जाने दो । तो भी आज, मेरा जन्म, भली प्रकार सफल हो गया; मेरे दोनों नेत्र सफल हो गये; मेरी विद्या, तपस्या एवं कुल—ये सब सफल हो गये । एवं विशेषअनुकम्पा का विषय तो यह है कि, भगवती यदुकुल की 'आचार्यता' (पौरोहित्य) ने, आज मुझको अत्यन्त कृतार्थ कर दिया" ॥३२॥

इस प्रकार गर्गाचार्य, आनन्दरूप समुद्र में स्नान करनेवाले की तरह; अमृत का पान करनेवाले की तरह; जागते हुए भी सोनेवाले की तरह; ज्ञानवान् होकर भी मोहितव्यक्ति की तरह; जीवित होकर भी मूर्च्छित की तरह; देखते हुए भी अन्धे की तरह; सुनते हुए भी बहिरे की तरह; बोलते हुए भी गूँगे की तरह; एवं धैर्य से युक्त होकर भी, चञ्चल की तरह; जब क्षणभर इस प्रकार की दशा को प्राप्त हो गये, तब दोनों माताओं के द्वारा, अपने निकट लाये हुए, उन दोनों बालकों के नामकरण-संस्कार के लिये उद्यत होकर, श्रीगर्गाचार्य ने पहले शीघ्रतापूर्वक 'स्वस्ति न इन्द्रो' इत्यादि मन्त्रों के द्वारा, स्वस्तिवाचन कर दिया । वे दोनों बालक, समस्त अमङ्गल का खण्डन करनेवाले हैं; एवं दोनों ही मङ्गल से युक्त हैं, तो भी लौकिकरीति के अनुसार, उनका अनर्थ दूर करने के लिये, अनेक नामों की अनेक प्रकार की व्युत्पत्ति दिखाकर, नामकरण करने की इच्छा से युक्त होकर, गर्गाचार्य पुनः बोले—॥३३॥

मभिधानम्, सर्वाभिरामतया रामतया चैष गमिष्यति प्रसिद्धिम्, बलेन रमत इति बलरामश्च ॥३४॥

अयं तु तवात्मजो भगवद्भक्तियोग इव चातुर्वर्ण्योपयुक्तः स्वभावत इन्द्रनील-नीलतया सिद्धोऽपि प्रतियुगमंशतः करुणाच्छविग्रहं विग्रहं दधदनेकवर्णतां प्रकटयति। धर्माविकृते कृते शुक्लः, सवर्णस्त्रेतायास्त्रेतायामपि, द्वापरेऽद्वापरेण श्याम एव, मूर्त इव कलौ कलौ पीत इति। क-ऋ-ष-णाभिः पञ्चभिर्वर्णैः समवेतस्य 'कृष्ण' इति नाम्नः चतुर्भिरेव वर्णैश्चतुर्युग-वर्णान् दधाति, वर्णानामादिभूतेनाऽकारेण स्वयमादिभूतो नीलेन्द्रमणिसावर्ण्यं दधत् कृष्ण

---

**श्रीराम-कृष्ण का नामकरण**

"देखो, नन्दजी ! रोहिणी की गोद में बैठा हुआ, जो बालक है, यह वसुदेवजी का पुत्र है, एवं देवपुत्र के समान उत्तम बलवाला है; अतः, बल की अधिकता के कारण, इसका नाम 'बल' होगा। तथा यह बालक, मल्लयुद्ध में बल के द्वारा ही क्रीडा किया करेगा; अतः इसका एक नाम 'बलदेव' भी होगा। अथवा (**हे बल ! मां देव, मां स्तुहि, इति हासपूर्वकं केनचित् प्रियमित्रेण उक्ते, अस्य हासोचितं वा 'बलदेव' इति नाम भविता**) "हे बलशालिन् ! तुम मेरी स्तुति करो" इस प्रकार हास्यपूर्वक किसी प्रिय-मित्र के द्वारा कहनेपर भी, इसका हास्यरस के उपयुक्त 'बलदेव' यह नाम होगा (**अत्रपक्षे देव' इति रूपं 'देवृ देवने' इति धातोर्लोटि बोध्यं, 'अनुदात्तेत्वलक्षणमात्मनेपदमनित्यं' इत्युक्तेरत्रात्मनेपदाभावश्च बोध्यः**) एवं महापुरुष होने के कारण, तथा महत्तत्त्व की सृष्टि करनेवाले पुरुषों की अपेक्षा, अधिक होने के कारण, पापों को अच्छी प्रकार आकर्षण करने के निमित्त, इस बालक का 'संकर्षण' यह नाम भी समुचित ही होगा। तथा सभीलोगों का सर्वतोभाव से रमण करने के कारण, या सब से सुन्दर होने के कारण, यह बालक 'राम' नाम से प्रसिद्ध होगा। और बल के द्वारा क्रीडा करने के कारण, यह 'बलराम' नाम से भी प्रसिद्धि को प्राप्त करेगा ॥३४॥

"किन्तु, यह, तुम्हारा पुत्र तो, भगवान् का भक्तियोग, जिस प्रकार चारों ही वर्णों के लिये उपयुक्त है, उसी प्रकार यह भी (**चत्वारो वर्णाः शुक्लादयो यस्य तस्य भावश्चातुर्वर्ण्यं तत्रोपयुक्तः**) शुक्ल, रक्त, पीत, कृष्ण—इन चारों प्रकार के वर्णों से युक्त है। एवं यह स्वभाव से ही, इन्द्रनीलमणि के समान श्यामवर्ण से प्रसिद्ध होकर भी, प्रत्येक युग में (**करुणायाश्छविं गृह्णातीति करुणाच्छविग्रहं**) करुणा की छवि से युक्त शरीर धारण करके, अनेक वर्णों के भाव प्रकट करता रहता है। एवं धर्म के चारों चरणों के विकार से रहित सत्ययुग में, अर्थात् परिपूर्ण धर्ममय सत्ययुग में, यह शुक्लवर्ण का था, एवं (**त्रेताया अग्नित्रयस्य, समानो वर्णो यस्य स सवर्णः "दक्षिणाग्निर्गार्हपत्याहवनीयौ त्रयोऽग्नयः। अग्नित्रय-मिदं त्रेता" इत्यमरः**) त्रेतायुग में, यह दक्षिणाग्नि, गार्हपत्य, आहवनीय—इन तीन अग्नियों के समान रक्तवर्णवाला था, एवं द्वापरयुग में (**अद्वापरेण असन्देहेन "सन्देहद्वापरौ च" इत्यमरः**) निःसन्देहरूप से यह श्यामवर्णवाला था। कृष्णवर्ण भी, श्यामवर्ण से भिन्न नहीं है। तथा मूर्तिमान् कलहस्वरूप कलियुग में, यह पीतवर्ण, अर्थात् गौरवर्ण से युक्त होता है [यह पीतवर्ण भी, इस द्वापर से आगे आनेवाले, कलियुग में ही समझना चाहिये, सभी कलियुगों में नहीं। क्योंकि, अन्य कलियुगों में तो, कृष्णवर्ण से भी अवतार होता है। इसी ग्रन्थ के पन्द्रहवें स्तवक में "कलौ कृष्णः" इसी प्रकार कहा है। एवं कलियुग में गौरवर्ण से अवतीर्ण होनेवाला अवतार भी, श्रीगौराङ्ग-महाप्रभु ही है, यह जानना चाहिये]। एवं यह बालक, 'क-ऋ-ष-ण-अ' इन पाँचों वर्णों से युक्त 'कृष्ण' इस नाम के चारों युगों के शुक्ल, रक्त, पीत, श्यामरूप,

**इत्याख्यां भजते । कर्षति भजतामघं कर्षत्यनुरक्तानां मनांसीति च कृष्णः, कृषिः सत्तार्थः, ण आनन्दार्थः, तेन च सत्तानन्दरूपतया च कृष्ण इति मुख्यं नाम । कदाचिदयं वसुदेवादपि जातोऽजातो विमुक्तादिति वासुदेवोऽपि लोकैरुद्घुष्यते ।—(भा० १०।८।१९) "नारायणसमो गुणैः" इत्युक्ते सरस्वती तमेवार्थमात्मगतं व्याख्याति स्म—नारायणश्चास्य गुणैरेव समः, न त्वंशित्वेनाप्यभेदोपचारतो नारायणमप्येनं वदिष्यन्ति' इति ॥३५॥**

---

चारों वर्णों को धारण करता रहता है, एवं सभी 'वर्णों' (अक्षरों) के आदि में होनेवाले 'अ'-कार के द्वारा, मानो सभी अवतारों का स्वयं आदिस्वरूप होकर, इन्द्रनीलमणि की समानता को धारणकर 'कृष्ण' इस नाम को अङ्गीकार करता है । तात्पर्य—(**वर्णैरक्षरैरेव ककार-ऋकार-षकार-णकारैर्वर्णान् क्रमेण शुक्ल-रक्त-श्याम-पीतान् दधाति धारयति, वर्णशब्दस्योभयार्थवाचित्वात् । ततश्च कऋषणा वर्णा यत्र स चासौ अश्चेति विग्रहोऽभिप्रेतः । शाकपार्थिवादित्वात् वर्णपदलोपः । एवं च शब्द श्लेषेण कादयश्चत्वारो वर्णा एव वर्णाः शुक्लादय इति । ततश्च नामनामिनोरभेदात् कृष्णनाम्नि तेषां वर्णानां समवायः । नामिनि कृष्णेऽपि तेषां शुक्लादीनां इदानीमन्तर्भावः । अकारेण पंचमेन वर्णानामादिभूतेन इत्युक्त्या ग्रन्थकारः अकारस्य सर्ववर्णानामादित्वमिव कृष्णस्य शुक्लाद्यवत रादिभूतत्वं ज्ञापयति । किं च अकारस्य केवलस्यापि विष्णुवाचकत्वेन अर्थवत्वमिव न तेषां कऋषणानां तथाभूतत्वं, अतो न तेषां स्वयंत्वं, अस्य तु तत्तन्नैरपेक्ष्येपि स्वतः सिद्धेः स्वयंत्वं इति । सर्वोऽप्ययं वस्त्वर्थ एव विवृतः । श्रीनन्दं बोधयितुं इष्टस्तु कोऽप्येवंविधमहापुरुषः शुक्लाद्यवतारोपासनया तदा तदा प्राप्तस्तत्सारूप्यः सम्प्रति कृष्णोऽभूदित्येतत्प्रकारः प्रकट एवार्थः**) 'क'-कार, 'ऋ'-कार, 'ष'-कार, 'ण'-कार—इन चारों अक्षरों के द्वारा, क्रमशः 'शुक्ल-रक्त-श्याम-पीत'—इन चारों वर्णों को यह कृष्ण, धारण करता है । 'वर्ण'-शब्द अक्षर, एवं रङ्ग, इन दोनों ही अर्थों का वाचक है; अतः, 'कृष्ण'-नाम में चारों अक्षरों की तरह चारों वर्ण रहते हैं । अर्थात् शब्दश्लेष से 'क'-'ऋ'-'ष'-'ण'—ये चारों वर्ण ही सत्ययुग आदि के शुक्ल आदि वर्णवाले चारों अवतार हैं, अतः, 'नाम' एवं 'नामी' में भेद न होने से श्रीकृष्ण के नाम में उन सभी वर्णों का सम्मेलन है, उसी प्रकार नामी श्रीकृष्ण में भी, उन शुक्ल आदि अवतारों का अब 'अन्तर्भाव' (सम्मेलन) है । एवं 'कृष्ण'-नाम में विद्यमान, सभी अक्षरों के आदि में रहनेवाले पञ्चम अक्षर 'अ'-कार के द्वारा, ग्रन्थकार, 'अ'-कार, जिस प्रकार सभी वर्णों का आदिवर्ण है, उसी प्रकार श्रीकृष्ण भी शुक्ल आदि सभी वर्णोंवाले युगावतारों के आदि मूलस्वरूप हैं । किञ्च 'अ'-कार केवल अकेला ही, विष्णुवाचक होकर सार्थक है, उस प्रकार 'अ'-कार के बिना, उन 'क'-'ऋ'-'ष'-'ण'—इन वर्णों की सार्थकता नहीं है; अतः, उनकी स्वयं प्रभुता नहीं है, 'अ'-कार के आधीन है; एवं इस 'अ'-कार की तो उन वर्णों के बिना भी स्वतःसिद्धि है; अतः, स्वयं प्रभुता है । क्योंकि, व्यञ्जनवर्णों के उच्चारण की स्थिति, 'स्वरों' (अचों) के आधीन है । इसी प्रकार श्रीकृष्ण के बिना, उन शुक्लादि अवतारों की स्वतःसिद्धि एवं स्वयं प्रभुता नहीं है; तथा श्रीकृष्ण तो, सबके मूल होने के कारण, स्वतःसिद्ध हैं; अतः, उनकी स्वयं प्रभुता भी स्वतःसिद्ध है । यह सम्पूर्ण वास्तविक तात्पर्य, तत्त्वज्ञजनों के लिये 'विवृत' (स्पष्ट) हुआ । किन्तु, वात्सल्यरस के मूर्तिमानस्वरूप श्रीनन्दजी को समझाने के लिये तो "हे नन्दजी ! देखो, पूर्वोक्त प्रकार का कोई महापुरुष, शुक्ल आदि अवतारों की उपासना के द्वारा, उस-उस युग में, उन-उन अवतारों की सारूप्यता प्राप्तकर, इस समय तुम्हारे यहाँ, कृष्णरूप होकर प्रगट हुआ है" इस प्रकार का तात्पर्य स्पष्ट ही है । 'कृष्ण'–शब्द की व्युत्पत्ति इस प्रकार है, जो अपना भजन करनेवालों के पाप को दूर कर देता है; एवं जो अपने अनुरागीभक्तों के मनों को अपनी ओर आकर्षित कर लेता है, वह 'कृष्ण' कहलाता है; अतः, तुम्हारे लाला का नाम 'कृष्ण' है । एवं 'कृषि'–शब्द का अर्थ, सत्ता है, एवं 'ण'–शब्द का अर्थ, आनन्द है; अतः, सत्ता एवं आनन्दस्वरूप होने के कारण, इसका

श्रीकृष्णस्याऽनुपमेयत्ववर्णनम्

**ततः स एवाह,—'किं बहुना ? अस्य महिमा नहि मादृशां वाग्विषयः। अयं ते सर्वसौभाग्यफलम्, अनेन सर्वमेव तरिष्यसि दुर्गम्, दुर्गन्तव्यं च मनोरथमवाप्स्यसि। य एतस्मिन् रतिमन्तो भविष्यन्ति, तेषामपि सौभाग्यं सर्वज्ञा अपि न ज्ञास्यन्ति। न चेदं क्वचन**

---

मुख्य नाम 'कृष्ण' होगा। प्रभासपुराण में अर्जुन के प्रति, श्रीकृष्ण ने स्वयं कहा भी है कि (**नाम्नां मुख्यतमं नाम कृष्णाख्यं मे परंतप !**) "हे अर्जुन ! मेरे सभी नामों में, मेरा 'कृष्ण'-नाम सबसे मुख्यतम है क्योंकि (**सहस्रनाम्नां पुण्यानां त्रिरावृत्त्या तु यत्फलम्। एकावृत्त्या तु कृष्णस्य नामैकं तत्प्रयच्छति॥ ब्रह्माण्डपुराणे; ह० भ० वि० ११-४८८**), सहस्रनामवाले स्तोत्रों की, तीन आवृत्ति से, जो फल मिलता है, उस फल को तो, 'श्रीकृष्ण' का नाम, एकबार कहनेमात्र से दे देता है।" एवं यह तुम्हारा लाला, कभी, अर्थात् किसी समय, माया से विमुक्त वसुदेवजी के द्वारा भी उत्पन्न हुआ है, इस कारण, इसको कुछलोग 'वासुदेव' कहकर पुकारेंगे (यहाँपर 'कदाचित्'-शब्द से, श्रीनन्दजी, पहले जन्म की बात समझ रहे हैं, एवं पहले जन्म में भी वसुदेवजी का 'वसुदेव' यही नाम होगा, यही समझ रहे हैं)। (**एवं नारायणसमो गुणैः (भा० १०।८।१९) इति श्लोके नारायणेन समः इति तु श्रीनन्दं बोधयितुमिष्टोऽर्थः। तेन च अग्निर्माणवक इतिवत् उपचारेण इमं नारायणमपि वदिष्यन्ति जना इत्यवसीयते स्मेति। नारायणः समोऽस्येति तु वास्तवः स्वाभिप्रेतोऽर्थः। तं वास्तवमेवार्थं सरस्वती देवी स्वात्मगतं अन्यान् बोधयितुं एवं व्याख्यातिस्म यथा—गुणैरेव "सत्यं शौचं दया क्षान्तिस्त्यागः सन्तोष आर्जवम् (भा० १।१६।२६) इत्यादिभिः प्रथमस्कन्धोक्तै रेव न त्वसाधारणैः वेणुमाधुर्य-रासविलासादिभिर्महागुणैरपीति। न त्वंशित्वेनाप्यभेदोपचारतो नारायणमप्येनं वदिष्यन्ति किन्तु गुणैरेवाभेदोपचारत एनमपि नारायणं वदिष्यन्तीत्यर्थः, किंच श्रीकृष्णे नारायणादिशब्दप्रयोगस्तु नारायणादीनामवताराणां श्रीकृष्णेऽन्तर्भावात्**) एवं 'नारायणसमो गुणैः' इस भागवतीय मूलश्लोक के अनुसार, श्रीनन्दबाबा को समझाने के लिये तो, गर्गाचार्य का यही अभीष्ट अर्थ है कि, "यह तुम्हारा लाला, गुणों के द्वारा, नारायण के समान है; अतः, अग्निगत तेजस्विता आदि गुण, किसी बालक में देखकर, लोग, जैसे उस बालक को, 'यह बालक, अग्नि ही है', इस प्रकार कहने लगते हैं, उसी प्रकार इस बालक को भी, नारायण कहा करेंगे। किन्तु, गर्गाचार्य का वास्तविक स्वाभिप्रेत आन्तरिक अर्थ यही है कि, नारायण ही, श्रीकृष्ण के समान हैं। उसी वास्तविक अर्थ की व्याख्या, सरस्वतीदेवी इस प्रकार करती हैं, यथा—भगवान् के सभी अवतारों में रहनेवाले, एवं प्रथम-स्कन्ध में कहे गये—सत्य, शौच, दया, क्षमा, त्याग, सन्तोष, सरलता आदि गुणों द्वारा ही, नारायण भगवान्, श्रीकृष्ण के समान हैं; किन्तु, रूपमाधुरी, वेणुमाधुरी, एवं रासविलासादि असाधारणगुणों के द्वारा, श्रीकृष्ण के समान नहीं हैं। क्योंकि, ये गुण तो, केवल वृन्दावनविहारी श्रीकृष्ण में ही हैं। एवं अंशीरूप से भी, अभेदोपचार से इनको नारायण नहीं कहेंगे; किन्तु, केवल सत्य, शौचादि गुणों के द्वारा ही, अभेदोपचार से श्रीकृष्ण को भी नारायण कहा करेंगे; क्योंकि **"कृष्णस्तु भगवान् स्वयम्" भा० १।३।२८**) इस उक्ति के अनुसार, श्रीकृष्ण तो, सभी अवतारों के अंशी हैं। किञ्च श्रीकृष्ण में, नारायण आदि शब्दों का प्रयोग तो "नारायण आदि सभी अवतारों का, श्रीकृष्ण में अन्तर्भाव है" इसी अभिप्राय से होता है॥३५॥

**श्रीकृष्ण का अनुपमेय रूप से वर्णन**

इस प्रकार वेदव्यास की सरस्वती के वास्तविकभाव को प्रकाशित करने के बाद, अपने आन्तरिकभाव को दिखाते हुए, गर्गाचार्य भी स्वयं बोले कि, "अजी नन्दजी ! अधिक कहने से क्या प्रयोजन ? देखो, इस बालक की महिमा, हमारे जैसे व्यक्तियों की वाणी का विषय नहीं है। यह बालक

**प्रकाशनीयमतिरहस्यम्' इति समुत्कण्ठाकाकुमारौ कुमारौ तावङ्के कृत्वा सपुलकमात्मगतं कृष्णमालोक्य--'अहो ! किमिदं महस औज्ज्वल्यम्--**

**इन्दीवरेन्द्रमणिवारिधराञ्जनाद्यैः, किं भौतिकैरिदमभौतिकमस्य तेजः ।**
**औपम्यमेतु यदतीन्द्रियमेतदेके, ब्रह्मे ति यन्मणिमणिद्युतिवद् गृणन्ति ।।'३६।।**

**इति सादरादराभिलाषमालिङ्ग्य क्षणमपि तु पितुरङ्कं लम्भयित्वा जिगमिषुरभिवादितो वादितोऽपि शुभाशिषं कुमारौ प्रति व्रजपतिना अनुयातश्च कियद्दूरं स मुनिर्यथागतं निरगात् ।।३७।।**

**नवनीतचौर्य-लीला**

**अथ क्रमत उपरमत्प्राये जानुचंक्रमणे स्तनपाने च चरणकमलाभ्यामेव शनैः शनैर्विहरता हरता च नवनीतं क्रियमाणे च बाल्यलीलाकौतुके कौ तु केन प्रकारेण न जनित आनन्दः परमानन्दकन्देन तेन ।।३८।।**

---

तो, तुम्हारे समस्त सौभाग्यों का मूर्तिमान्-फल है। इसके द्वारा तो, तुम सभी प्रकार की विपत्ति या कठिनाईयों को अनायास पार कर जाओगे, तथा दुष्प्राप्य मनोरथ को भी, अनायास प्राप्त कर लोगे। और जो सौभाग्यशालीजन इसमें अनुराग करनेवाले होंगे, उनके सौभाग्य को सर्वज्ञजन भी नहीं जान पायेंगे। **"नहि खपुष्पाऽज्ञानं सार्वज्ञ्यं निहन्ति"** इस न्याय के अनुसार, उनकी सर्वज्ञता में कुछ हानि भी नहीं आयेगी। किन्तु, इस अतिशय गोपनीय रहस्य को, कहींपर प्रकाशित नहीं करना।" इस प्रकार कहकर, उत्कण्ठा एवं कातरता को दूर करनेवाले, दोनों बालकों को गोद में लेकर, श्रीकृष्ण को भली प्रकार निहारकर, महर्षि गर्गाचार्य रोमाञ्चित होकर, मन-मन में इस प्रकार कहने लगे कि, "अहह ! इस तेज की यह उज्ज्वलता कैसी अपूर्व है ? क्योंकि, श्रीकृष्ण का यह 'अभौतिक' (दिव्य) तेज, नीलकमल, इन्द्रनीलमणि, मेघ, एवं अञ्जन आदि भौतिकपदार्थों के साथ, उपमा को प्राप्त कर सकता है क्या ? कदापि नहीं।" कारण, कतिपय तत्त्वज्ञ-पण्डितजन, इस अतीन्द्रिय तेज को, मणि एवं मणि की कान्ति की तरह 'ब्रह्म' कहकर पुकारते हैं। अर्थात् श्रीकृष्ण के तेज से 'ब्रह्म' कोई भिन्न वस्तु नहीं है। उसमें दृष्टान्त यह है कि, श्रीकृष्ण तो मणिस्थानीय हैं, एवं 'ब्रह्म' मणि की कान्तिस्थानीय है। इस विषय में **'ब्रह्मणो हि प्रतिष्ठाऽहम्" गीता १४।२७** इत्यादि गीतादि शास्त्रों के अनेक प्रमाण हैं ।।३६।।

इस प्रकार गर्गमुनि, आदर एवं विशेष अभिलाषापूर्वक, श्रीकृष्ण का आलिङ्गन करके, क्षणभर में उनको पिता की गोद में देकर, जब वहाँ से जाने की इच्छा से युक्त हो गये, तब श्रीनन्दबाबा ने उनकी वन्दना की, एवं गर्गमुनि ने दोनों बालकों के प्रति शुभाशीर्वाद दिया। चलते समय, व्रजराज ने कुछ दूरतक, उनका अनुगमन किया; एवं वे मुनि, जिस प्रकार आये थे, उसी प्रकार महावन से निकलकर चल दिये ।।३७।।

**माखनचोरी-लीला**

उसके बाद, श्रीकृष्ण का घुटनों से चलना एवं स्तनपान करना, जब क्रमशः प्रायः समाप्त होगया, तब चरणकमलों के द्वारा ही धीरे-धीरे विहार करने लग गये, एवं माखनचोरी भी करने लग गये। इस प्रकार बाल्यलीला का क्रीडामय कौतुक आरम्भ कर देनेपर, परमानन्दकन्द श्रीकृष्णचन्द्र ने, पृथिवीपर किस प्रकार आनन्द उत्पन्न नहीं किया ? अपितु, अपनी सभी मनोहर लीलाओं के द्वारा, सभी प्रकार से सर्वानन्द उत्पन्न कर दिया ।।३८।।

एकदा— शून्ये चोरयतः स्वयं निजगृहे हैयङ्गवीनं मणि-
स्तम्भे स्वप्रतिबिम्बमीक्षितवतस्तेनैव सार्धं भिया ।
भ्रातर्मा वद मातरं मम समो भागस्तवापीहितो
भुङ्क्ष्वेत्यालपतो हरेः कलवचो मात्रा रहः श्रूयते ॥३९॥

कौतुकेनोपसन्नायां च तस्यां सप्रतिभं स्वप्रतिबिम्बमुद्दिश्य तामुवाच—

मातः ! क एष नवनीतमिदं त्वदीयं, लोभेन चोरयितुमद्य गृहं प्रविष्टः ।
मद्वारणं न मनुते मयि रोषभाजि, रोषं तनोति न हि मे नवनीतलोभः ॥४०॥

अन्येद्युरपि कार्यान्तरगतायां जनन्यां तथैव नवनीतं चोरयति सति दैवादागतया तया तमनालोच्य समाजुहुवे ॥४१॥

'कृष्ण ! क्वासि करोषि किं पितरिति श्रुत्वैव मातुर्वचः
साशङ्कं नवनीतचौर्यविरतो विश्रम्य तामब्रवीत् ।
मातः कङ्कणपद्मरागमहसा पाणिर्ममाऽऽतप्यते
तेनाऽयं नवनीतभाण्डविवरे विन्यस्य निर्वापितः ॥'४२॥

---

एकदिन, साँवरे-सलोने व्रजराजकुमार श्रीकन्हैयालालजी, अपने सूने-घर में स्वयं ही माखन चुरा रहे थे । उनकी दृष्टि, मणि के खम्भे में पड़े हुए अपने प्रतिबिम्बपर पड़ गई । अब तो वे डर गये । अपने प्रतिबिम्बि से बोले, "अरे भैया ! मेरी मैया से मत कहियो, तेरा भाग भी, मेरे बराबर ही मुझे स्वीकार है; ले, खा । खा ले, भैया !" यशोदा-माता अपने लाला की इस प्रकार की तोतली बोली को, एकान्त में छिपकर सुन रही थीं ॥३९॥

लाला की बातों को सुनकर, माता को बड़ा आश्चर्य हुआ । वे, घर में घुसकर, जब लाला के निकट चली आयीं, तब माता को देखकर श्रीकृष्ण ने उत्तमकान्ति से युक्त, अपने प्रतिबिम्बि को दिखाकर, माता के प्रति कहा कि, "मैया री ! मैया !! देख, यह कौन है ? लोभवश, तुम्हारा माखन चुराने के लिये, आज तुम्हारे घर में घुस आया है । मैं निषेध करता हूँ, तो यह, मेरी बात मानता नहीं है, और मैं क्रोध करता हूँ, तो यह भी, मुझपर क्रोध करता है । मैया ! तुम अपने मन में कुछ ओर मत सोचना, अर्थात् तू ही, लोभ से माखन चुराने को घर में घुस गया होगा, यह न समझना । क्योंकि, मैं तो उसको भगाने के लिये ही, घर में घुसा था । मैया ! देख, मेरे मन में माखन का तनिक भी लोभ नहीं है" ॥४०॥

दूसरे दिन भी, किसी कार्यवशात् माता जब बाहर चली गई, तब श्रीकृष्ण सूने घर में पहले की तरह, माखनचोरी कर रहे थे, इतने में ही दैवयोग से, यशोदा-मैया लौट आयीं, और अपने लाड़ले लाल को न देखकर पुकारने लगीं—॥४१॥

"कन्हैया ! कन्हैया !! अरे ओ मेरे बाप !!! कहाँ है ? क्या कर रहा है ?" माता की यह बात सुनते ही, माखनचोर-श्रीकृष्ण डर गये, और माखन चुराने से निवृत्त हो गये । फिर थोड़ी देर चुप रहकर, मैया से—"मैया ! री मैया !! देख, यह जो पद्मराग, तुमने मेरे कङ्कण में जड़ा दिया है, इसकी लपट से मेरा हाथ, जला जा रहा था । इसी से, मैंने इसे माखन की कोरी कमोरी में डालकर, शान्त किया है" ॥४२॥

**तदाकर्ण्य कर्णरम्यं जननी च—'एहि वत्स ! एहि' इति तमङ्कमादाय 'पश्यामि वत्स ! ते पाणिं, कीदृक् तप्तः' इति पाणिं प्रसारयतस्तस्य पाणिमालोक्य चुम्बयित्वा 'अहह ! सत्यमेव तप्तोऽयं पाणिस्तदितः पद्मरागा दूरीकर्तव्याः' इति वदन्ती लालयामास ।।४३।।**

**अपरेद्युरपि—**

**क्षुण्णाभ्यां करकुड्मलेन विगलद्वाष्पाम्बुदृग्भ्यां रुदन्**
**हुं हुं हूमिति रुद्धकण्ठकुहरादस्पष्टवाग्विभ्रमः ।**
**मात्रासौ नवनीतचौर्यकुतुके प्राग्भर्त्सितः स्वाञ्चले-**
**नामृज्यास्य मुखं तवैतदखिलं वत्सेति कण्ठे कृतः ।।४४।।**

---

श्रीकृष्णके उस कर्णरमणीय वचन को सुनकर, मैया—"आओ बेटा ! आओ" ऐसा कहकर, लाला को गोद में लेकर, पुनः—"बेटा ! तेरे हाथ को देखूँ तो सही, किस प्रकार सन्तप्त हो गया है ?" ऐसा कहते ही, श्रीकृष्ण ने जब हाथ फैला दिया, तब उनके हाथ को देखकर, उसे चूमकर "हाय ! लाल !! यह हाथ तो, साँचे ही सन्तप्त हो गया है, इसलिये इस हाथ से, ये पद्मरागमणियाँ दूर कर देनी चाहिये।" इस प्रकार कहते-कहते, लालापर प्यार करने लग गईं ।।४३।।

किसी दूसरे दिन भी माता ने, माखनचोरी के कौतुक में, श्यामसुन्दर को धमकाया; डाँटा-फटकारा। बस, श्यामसुन्दर के दोनों नेत्रों से आँसुओं की झड़ी लग गई। कमल की कलिका के समान कोमल, दोनों करों के द्वारा, दोनों नेत्रों को मलने लग गये। ऊँह-ऊँह-ऊँह करके रोने लग गये। गला रुँध गया, मुँह से बोला नहीं जाता था। बस, माता-यशोदा का धैर्य टूट गया। अपने आँचल से अपने लाला-कन्हैया का मुँह पोंछा, और बड़े प्यार से गले लगाकर—"लाला ! यह सब माखन, तुम्हारा ही तो है। अतः, आगे या पीछे भी, अपनी वस्तु के लेने में कोई चोरी थोड़ी होती है। मैंने तो, तोकूँ वृथा ही फटकार लगायी है। अतः, मेरे प्यारे लाल ! अब तुम रोओ मत", यह भाव है ।।४४।।

### माखन-चोरीपर शङ्का-समाधान

भगवान् की लीलापर विचार करते समय, यह बात स्मरण रखनी चाहिये कि, भगवान् का लीलाधाम, भगवान् के लीलापात्र, भगवान् का लीलाशरीर और उनकी लीला, प्राकृत नहीं होती। भगवान् में देह-देही का भेद नहीं है। महाभारत में आया है—

**न भूतसंघसंस्थानो देहोऽस्य परमात्मनः। यो वेत्ति भौतिकं देहं कृष्णस्य परमात्मनः ।।**
**स सर्वस्माद् बहिष्कार्यः श्रौतस्मार्तविधानतः। मुखं तस्यावलोक्यापि सचैलः स्नानमाचरेत् ।।**

'परमात्मा का शरीर, भूतसमुदाय से बना हुआ नहीं होता। जो मनुष्य, श्रीकृष्ण परमात्मा के शरीर को भौतिक जानता-मानता है, उसका समस्त श्रौत-स्मार्त कर्मों से बहिष्कार कर देना चाहिये, अर्थात् उसका किसी भी शास्त्रीय कर्म में अधिकार नहीं है। यहाँतक कि उसका मुँह देखनेपर भी सचैल (वस्त्रसहित) स्नान करना चाहिये।'

श्रीमद्भागवत में ही ब्रह्माजी ने भगवान् श्रीकृष्ण की स्तुति करते हुए कहा है—

**अस्यापि देव ! वपुषो मदनुग्रहस्य स्वेच्छामयस्य न तु भूतमयस्य कोऽपि ।।**

आपने मुझपर कृपा करने के लिये ही, यह स्वेच्छामय सच्चिदानन्द स्वरूप प्रकट किया है, यह पाञ्चभौतिक कदापि नहीं है।'

इससे यह स्पष्ट है कि, भगवान् का सभी कुछ, अप्राकृत होता है। इसी प्रकार यह माखनचोरी की लीला भी अप्राकृत—दिव्य ही है।

यदि भगवान् के नित्य परमधाम में अभिन्नरूप से नित्य निवास करनेवाली नित्यसिद्धा गोपियों की दृष्टि से न देखकर केवल साधनसिद्धा गोपियों की दृष्टि से देखा जाय तो भी उनकी तपस्या इतनी कठोर थी, उनकी लालसा इतनी अनन्य थी, उनका प्रेम इतना व्यापक था और उनकी लगन इतनी सच्ची थी कि भक्तवाञ्छाकल्पतरु प्रेमरसमय भगवान् उनके इच्छानुसार उन्हें सुख पहुँचाने के लिये, माखनचोरी की लीला करके, उनकी इच्छित पूजा ग्रहण करें, चीरहरण करके उनका रहा-सहा व्यवधान का परदा उठा दें, और रासलीला करके उनको दिव्य सुख पहुँचायें तो कोई बड़ी बात नहीं है।

भगवान् की नित्यसिद्धा चिदानन्दमयी गोपियों के अतिरिक्त बहुत-सी ऐसी गोपियाँ और थीं, जो अपनी महान् साधना के फलस्वरूप भगवान् की मुक्तजन-वाञ्छित सेवा करने के लिये गोपियों के रूप में अवतीर्ण हुई थीं। उनमें से कुछ पूर्वजन्म की देवकन्याएँ थीं, कुछ श्रुतियाँ थीं, कुछ तपस्वी ऋषि थे, और कुछ अन्य भक्तजन। इनकी कथाएँ विभिन्न पुराणों में मिलती हैं। श्रुतिरूपा गोपियाँ, जो 'नेति-नेति' के द्वारा निरन्तर परमात्मा का वर्णन करते रहनेपर भी उन्हें साक्षात्रूप से प्राप्त नहीं कर सकतीं, गोपियों के साथ भगवान् के दिव्य रसमय विहार की बात जानकर गोपियों की उपासना करती हैं, और अन्त में स्वयं गोपीरूप में परिणत होकर, भगवान् श्रीकृष्ण को साक्षात् अपने प्रियतमरूप से प्राप्त करती हैं। इनमें मुख्य श्रुतियों के नाम हैं—उद्गीता, सुगीता, कलगीता, कलकण्ठिका और विपञ्ची आदि।

भगवान् के श्रीरामावतार में उन्हें देखकर मुग्ध होनेवाले—अपने-आपको उनके स्वरूप-सौन्दर्य-पर न्यौछावर कर देनेवाले सिद्ध ऋषिगण, जिनकी प्रार्थना से प्रसन्न होकर भगवान् ने, उन्हें गोपी होकर प्राप्त करने का वर दिया था, व्रज में गोपीरूप से अवतीर्ण हुए थे। इसके अतिरिक्त मिथिला की गोपी, कोसल की गोपी, अयोध्या की गोपी—पुलिन्दगोपी, रमावैकुण्ठ, श्वेतद्वीप आदि की गोपियाँ और जालन्धरी गोपी आदि गोपियों के अनेकों यूथ थे, जिनको बड़ी तपस्या करके भगवान् से वरदान पाकर, गोपीरूप में अवतीर्ण होने का सौभाग्य प्राप्त हुआ था। पद्मपुराण के पातालखण्ड में बहुत-से ऐसे ऋषियों का वर्णन है, जिन्होंने बड़ी कठिन तपस्या आदि करके, अनेकों कल्पों के बाद गोपी स्वरूप को प्राप्त किया था। उनमें से कुछ के नाम निम्नलिखित हैं—

१. एक उग्रतपा नाम के ऋषि थे। वे अग्निहोत्री और बड़े दृढ़व्रती थे। उनकी तपस्या अद्भुत थी। उन्होंने पञ्चदशाक्षरमन्त्र का जाप और रासोन्मत्त नवकिशोर श्यामसुन्दर श्रीकृष्ण का ध्यान किया था। सौ कल्पों के बाद वे सुनन्द-नामक गोप की कन्या 'सुनन्दा' हुए।

२. एक सत्यतपा नामके मुनि थे। वे सूखे पत्तोंपर रहकर दशाक्षरमन्त्रका जाप और श्रीराधाजी के दोनों हाथ पकड़कर नाचते हुए श्रीकृष्ण का ध्यान करते थे। दस कल्प के बाद वे सुभद्र-नामक गोप की कन्या 'सुभद्रा' हुए।

३. हरिधामा नाम के एक ऋषि थे। वे निराहार रहकर 'क्लीं' कामबीज से युक्त विंशाक्षरी मन्त्र का जाप करते थे और माधवीमण्डप में कोमल-कोमल पत्तों की शय्यापर लेटे हुए युगलसरकार का ध्यान करते थे। तीन कल्प के पश्चात् वे सारङ्ग-नामक गोप के घर 'रङ्गवेणी' नाम से अवतीर्ण हुए।

४. जाबालि नाम के एक ब्रह्मज्ञानी ऋषि थे, उन्होंने एक बार विशाल बन में विचरते-विचरते एक जगह बहुत बड़ी बावली देखी। उस बावली के पश्चिम तटपर बड़ के नीचे एक तेजस्विनी युवती स्त्री कठोर तपस्या कर रही थी। वह बड़ी सुन्दर थी। चन्द्रमा की शुभ्र किरणों के समान उसकी चाँदनी

चारों ओर छिटक रही थी। उसका बायाँ हाथ अपनी कमरपर था और दाहिने हाथ से वह ज्ञान-मुद्रा धारण किये हुए थी। जाबालि के बड़ी नम्रता के साथ पूछनेपर उस तापसी ने बतलाया—

**ब्रह्मविद्याहमतुला योगीन्द्रैर्या च मृग्यते। साहं हरिपदाम्भोजकाम्यया सुचिरं तपः॥**
**ब्रह्मानन्देन पूर्णाहं तेनानन्देन तृप्तधीः। चराम्यस्मिन् वने घोरे ध्यायन्ती पुरुषोत्तमम्॥**
**तथापि शून्यमात्मानं मन्ये कृष्णरतिं विना॥**

'मैं, वह ब्रह्मविद्या हूँ, जिसे बड़े-बड़े योगी सदा ढूँढ़ा करते हैं। मैं, श्रीकृष्ण के चरणकमलों की प्राप्ति के लिये इस घोर वन में उन पुरुषोत्तम का ध्यान करती हुई दीर्घकाल से तपस्या कर रही हूँ। मैं ब्रह्मानन्द से परिपूर्ण हूँ और मेरी बुद्धि भी उसी आनन्द से परितृप्त है। परन्तु श्रीकृष्ण का प्रेम, मुझे अभी प्राप्त नहीं हुआ, इसलिये मैं अपने को शून्य देखती हूँ।' ब्रह्मज्ञानी जाबालि ने उसके चरणोंपर गिरकर दीक्षा ली और फिर व्रजवीथियों में विहरनेवाले भगवान् का ध्यान करते हुए वे एक पैर से खड़े होकर बड़ी कठोर तपस्या करते रहे। नौ कल्पों के बाद प्रचण्ड-नामक गोप के घर वे 'चित्रगन्धा' के रूप में प्रकट हुए।

५. कुशध्वज-नामक ब्रह्मर्षि के पुत्र शुचिश्रवा और सुवर्ण देवतत्त्वज्ञ थे। उन्होंने शीर्षासन करके 'ह्रीं' हंस-मन्त्र का जाप करते हुए और सुन्दर कन्दर्प-तुल्य गोकुलवासी दस वर्ष की उम्र के भगवान् श्रीकृष्ण का ध्यान करते हुए घोर तपस्या की। कल्प के बाद वे व्रज में सुधीर-नामक गोप के घर उत्पन्न हुए।

इसी प्रकार और भी बहुत-सी गोपियों के पूर्वजन्म की कथाएँ प्राप्त होती हैं, विस्तारभय से उन सबका उल्लेख यहाँ नहीं किया गया। भगवान् के लिये इतनी तपस्या करके इतनी लगन के साथ कल्पोंतक साधना करके, जिन त्यागी भगवत्प्रेमियों ने, गोपियों का तन-मन प्राप्त किया था, उनकी अभिलाषा पूर्ण करने के लिये, उन्हें आनन्द-दान देने के लिये यदि भगवान् उनकी मनचाही लीला करते हैं, तो इसमें आश्चर्य और अनाचार की कौन-सी बात है? रासलीला के प्रसङ्ग में स्वयं भगवान् ने गोपियों से कहा है—

**न पारयेऽहं निरवद्यसंयुजां स्वसाधुकृत्यं विबुधायुषापि वः।**
**या माभजन् दुर्जरगेहशृङ्खलाः संवृश्च्य तद् वः प्रतियातु साधुना॥**

(१०।३२।२२)

'गोपियो! तुमने लोक और परलोक के सारे बन्धनों को काटकर, मुझ से निष्कपट प्रेम किया है; यदि मैं, तुममें-से प्रत्येक के लिये अलग-अलग अनन्त कालतक जीवन धारण करके, तुम्हारे प्रेम का बदला चुकाना चाहूँ तो भी नहीं चुका सकता। मैं तुम्हारा, ऋणी हूँ और ऋणी ही रहूँगा। तुम, मुझे अपने साधुस्वभाव से ऋणरहित मानकर और भी ऋणी बना दो। यही उत्तम है।' सर्वलोकमहेश्वर भगवान् श्रीकृष्ण स्वयं, जिन महाभागा गोपियों के ऋणी रहना चाहते हैं, उनकी इच्छा, इच्छा होने से पूर्व ही भगवान् पूर्ण कर दें—यह तो स्वाभाविक ही है।

भला विचारिये तो सही श्रीकृष्णगतप्राणा, श्रीकृष्णरसभावितमति गोपियों के मन की क्या स्थिति थी। गोपियों का तन, मन, धन—सभी कुछ प्राणप्रियतम श्रीकृष्ण का था। वे, संसार में जीती थीं श्रीकृष्ण के लिये, घर में रहती थीं श्रीकृष्ण के लिये और घर के सारे काम करती थीं श्रीकृष्ण के लिये। उनकी निर्मल और योगीन्द्रदुर्लभ पवित्र बुद्धि में श्रीकृष्ण के सिवा, अपना कुछ था ही नहीं। श्रीकृष्ण के

लिये ही, श्रीकृष्ण को सुख पहुँचाने के लिये ही, श्रीकृष्ण की निज सामग्री से ही श्रीकृष्ण को पूजकर—श्रीकृष्ण को सुखी देखकर, वे सुखी होती थीं। प्रातःकाल निद्रा टूटने के समय से लेकर रात को सोनेतक वे जो कुछ भी करती थीं, सब श्रीकृष्ण की प्रीति के लिये ही करती थीं। यहाँतक कि उनकी निद्रा भी श्रीकृष्ण में ही होती थी। स्वप्न और सुषुप्ति दोनों में ही, वे, श्रीकृष्ण की मधुर और शान्त लीला देखतीं और अनुभव करती थीं। रात को दही जमाते समय श्यामसुन्दर की माधुरी छवि का ध्यान करती हुई प्रेममयी प्रत्येक गोपी यह अभिलाषा करती थी कि मेरा दही सुन्दर जमे, श्रीकृष्ण के लिये उसे बिलोकर मैं बढ़िया-सा और बहुत-सा माखन निकालूँ और उसे उतने ही ऊँचे छीकेपर रक्खूँ, जितनेपर श्रीकृष्ण के हाथ आसानी से पहुँच सकें। फिर मेरे प्राणधन श्रीकृष्ण अपने सखाओं को साथ लेकर हँसते और क्रीडा करते हुए घर में पदार्पण करें, माखन लूटें और अपने सखाओं और बंदरों को लुटायें, आनन्द में मत्त होकर मेरे आँगन में नाचें और मैं किसी कोने में छिपकर, इस लीला को अपनी आँखों से देखकर, जीवन को सफल करूँ और फिर अचानक ही पकड़कर हृदय से लगा लूँ। सूरदासजी ने गाया है—

**मैया री, मोहि माखन भावै। जो मेवा पकवान कहति तू, मोहि नहीं रुचि आवै॥**
**ब्रज-जुवती इक पाछैं ठाढ़ी, सुनत स्याम की बात। मन-मन कहति कबहुँ अपनें घर, देखौं माखन खात॥**
**बैठें जाइ मथनियाँकें ढिग, मैं तब रहौं छपानी। सूरदास प्रभु अंतरजामी, ग्वालिनि-मन की जानी॥**

एक दिन श्यामसुन्दर कह रहे थे, 'मैया! मुझे माखन भाता है; तू, मेवा-पकवान के लिये कहती है, परन्तु मुझे तो वे रुचते ही नहीं।' वहीं पीछे एक गोपी खड़ी श्यामसुन्दर की बात सुन रही थी। उसने मन-ही-मन कामना की—'मैं कब इन्हें अपने घर माखन खाते देखूँगी; ये मथानी के पास जाकर बैठेंगे, तब मैं छिप रहूँगी?' प्रभु तो अन्तर्यामी हैं, गोपी के मन की जान गये और उसके घर पहुँचे तथा उसके घर का माखन खाकर उसे सुख दिया—'गये स्याम तिहिं ग्वालिनि कैं घर।'

भगवान् की इस दिव्यलीला—माखनचोरी का रहस्य न जानने के कारण ही कुछ लोग इसे आदर्श के विपरीत बतलाते हैं। उन्हें पहले समझना चाहिये, चोरी क्या वस्तु है, वह किसकी होती है और कौन करता है। चोरी उसे कहते हैं जब किसी दूसरे की कोई चीज, उसकी इच्छा के बिना, उसके अनजान में और आगे भी वह जान न पाये—ऐसी इच्छा रखकर ले ली जाती है। भगवान् श्रीकृष्ण, गोपियों के घर से माखन लेते थे उनकी इच्छा से, गोपियों के अनजान में नहीं—उनकी जान में, उनके देखते-देखते और आगे जनाने की कोई बात ही नहीं—उनके सामने ही दौड़ते हुए निकल जाते थे। दूसरी बात महत्त्व की यह है कि संसार में या संसार के बाहर ऐसी कौन-सी वस्तु है, जो श्रीभगवान् की नहीं है और वे उसकी चोरी करते हैं। गोपियों का तो सर्वस्व श्रीभगवान् का था ही, सारा जगत् ही उनका है। वे भला, किसकी चोरी कर सकते हैं? हाँ, चोर तो वास्तव में वे लोग हैं, जो भगवान् की वस्तु को अपनी मानकर, ममता-आसक्ति में फँसे रहते हैं और दण्ड के पात्र बनते हैं। उपर्युक्त सभी दृष्टियों से यही सिद्ध होता है कि माखनचोरी, चोरी न थी, भगवान् की दिव्यलीला थी। असल में गोपियों ने प्रेम की अधिकता से ही भगवान् का नाम 'चोर' रख दिया था, क्योंकि वे उनके चित्तचोर तो थे ही।

जो लोग, भगवान् श्रीकृष्ण को भगवान् नहीं मानते, यद्यपि उन्हें श्रीमद्भागवत में वर्णित भगवान् की लीलापर विचार करने का कोई अधिकार नहीं है, परन्तु उनकी दृष्टि से भी इस प्रसङ्ग में कोई आपत्तिजनक बात नहीं है। क्योंकि श्रीकृष्ण उस समय लगभग दो-तीन वर्ष के बच्चे थे, और गोपियाँ अत्यधिक स्नेह के कारण उनके ऐसे-ऐसे मधुर खेल देखना चाहती थीं। आशा है, इससे शंका करनेवालों को कुछ सन्तोष होगा।

## चन्द्रखेलन-लीला

अथ कदाचन पूर्णचन्द्रिकाधौते निजमणिमयाङ्गणे व्रजपुरपुरन्ध्रीभिः सह कृतगोष्ठ्यां मातरि तत्रैव खेलन् कृष्णचन्द्रश्चन्द्रमवलोकयामास । ततश्च—

पश्चादेत्य हृतावगुण्ठनपटे वेणीं कराभ्यां मृदु-
स्निग्धाभ्यां लुलितां विधाय जननीपृष्ठं तुदत्यात्मजे ।
देहीत्यस्फुटगद्गदं विरुवति स्नेहार्द्रचित्ता परं
पार्श्वस्थालिजनेषु लोचनयुगं व्यापारयामास सा ॥४५॥

तदा ताश्च सविनयप्रणयोत्साहनपुरःसरं स्वसविधमानीय निजगदुः,—'वत्स ! किमर्थयसे ?

किं क्षीरं न किमुत्तमं दधि ननो किं कूर्चिका वा ननाऽऽ-
मिक्षा किं नन किं तवेप्सितमहो हैयङ्गवीनं घनम् ।
दास्यामो न विषीद वत्स ! नतरां कुप्यस्व मात्रे गृहोत्-
पन्ने नो रुचिरित्युदङ्गुलिदलः शीतांशुमालोकयत् ॥'४६॥

ततस्ता अपि पुनरूचुः,—
'कलय न पितरेतद्धन्त हैयङ्गवीनं, प्रतरति कलहंसो व्योमवीथीतडागम् ।
अहमपि कलहंसं प्रार्थये खेलनार्थी, तदुपनयत यावन्नैष पारं प्रयाति ॥'४७॥

---

## चन्द्रखिलौना-लीला

उसके बाद किसी दिन, पूर्णचन्द्र की चाँदनी से, अपना मणिमयं आंगन जब धुल गया, एवं व्रजपुर की, अर्थात् महावन की पति-पुत्रवाली गोपियों के साथ, यशोदा-मैया, जब 'गोष्ठी' (सभा, अर्थात् वार्तालाप) कर रहीं थीं, तब उसी स्थानपर, खेलते-खेलते श्रीकृष्णचन्द्र ने, चन्द्रमा को देख लिया। देखते ही, पीछे से आकर, यशोदा-मैया का घूँघट उतार दिया। और अपने कोमल-करों से, उनकी चोटी खोलकर खींचने लगे, और बारबार पीठ थपथपाने लगे। "मैं लूँगा, मैं लूँगा"—तोतली-बोली से इतना ही कह रहे थे। जब मैया की समझ में कोई बात नहीं आयी, तब उसने स्नेह से सरस-हृदयवाली होकर, केवल अपने पास में बैठी हुई, अपनी सखियों के ऊपर दोनों नेत्र फैलाये ॥४५॥

तब यशोदा की सखियाँ, विनय से प्यार से फुसलाकर, श्रीकृष्ण को अपने निकट लाकर—"बेटा ! तुम क्या चाहते हो ? क्या दूध चाहते हो ?" श्रीकृष्ण—"ना।" "क्या बढ़िया दही ?" "ना"। "क्या 'कूर्चिका' (मलाई) ?" "ना"। क्या 'आमिक्षा' (छाना) चाहते हो ?" "ना"। "तो क्या गाढ़ा ताजा-माखन चाहते हो ?" "ना"। यशोदा की सखियों ने पुनः कहा—"बेटा ! रूठो मत, रोओ मत। तुम जो माँगोगे सो देंगी। माता के प्रति इतने कुपित मत होओ।" श्रीकृष्ण ने धीरे से कहा—"अपने घर में उत्पन्न हुई वस्तु में, मेरी रुचि नहीं है।" इस प्रकार कहकर, ऊपर की ओर अँगुली उठाकर, चन्द्रमा को संकेत करके दिखला दिया ॥४६॥

उसके बाद वे गोपियाँ भी—"ओ मेरे बाप ! यह कोई माखन का लोंदा थोड़े ही है ? हाय ! हाय ! इसको हम कैसे देंगी ? यह तो प्यारा-प्यारा हंस, आकाश की गलीरूप सरोवर में विचरण कर

इति भूयः सोत्कण्ठं चरणयुगं भुतले नाटयन् कराभ्यामासामपि कण्ठतटं धृत्वा धृत्वा देहि देहीति पूर्वतोऽप्यधिकतरं रोदिति स्म। ततश्चैवं बाल्यावेशेन रुदन्तं तमन्या ऊचुः,—वत्स !

आभिः प्रतारितमयं नहि राजहंसः, पीयूषरश्मिरयमम्बरमध्यवर्ती।
देह्येनमेव महतीह मदीयवाञ्छा, खेलिष्यते तदधुनाऽऽनय देहि देहि ।।'४८।।

इति भूयः समधिकमेव रुदन्तं माता तमङ्कमानीय 'वत्स !
हैयङ्गवीनमिदमेव न राजहंसः, पीयूषरश्मिरपि नैष न तत् प्रदेयम्।
पश्याऽत्र दैववशतो गरलं विलग्नं, तेनैतदुत्तममपीह न कोऽपि भुङ्क्ते ।।'४९।।

ततश्च 'अम्बाम्ब ! कथमत्र गरलं लग्नम्, तद्वा किम्' इति पूर्वावेशविरहेण रसान्तरमापन्नस्य कृष्णस्य कथाश्रवणश्रद्धायां सत्यां समीचीनमिदं जातमिति कृत्वा जननी तमालिङ्ग्य 'वत्स ! श्रूयताम्' इति किमपि मधुरमधुरमुवाच ।।५०।।

'वत्स ! अस्ति कश्चन क्षीरोदधिर्नाम।' 'मातः ! कीदृशोऽसौ ?' 'वत्स ! यदिदं दुग्धमवलोक्यते, तन्मयः समुद्रः।' 'मातः ! कियतीभिर्धेनुभिः प्रस्नुतं तत्, येन समुद्रो जातः ?'

---

रहा है।" श्रीकृष्ण—"खेलने की इच्छावाला मैं भी, तो इस हंस को ही माँग रहा हूँ। इसलिये जबतक यह हंस, आकाशरूप सरोवर के पार नहीं जा पाता है, तभीतक इसको शीघ्र ही मेरे निकट ले आओ" ।।४७।।

इस प्रकार कहकर, फिर भी उत्कण्ठापूर्वक धरतीपर दोनों पाँव पीट-पीटकर, दोनों हाथों से उनका गला भी पकड़-पकड़कर "दो-दो" कहने लगे, और पहले से भी अधिक रोने लगे। उसके बाद बालकपन के आवेश से, इस प्रकार रोते हुए कृष्ण के प्रति दूसरी गोपियाँ—"बेटा ! राम-राम। इन्होंने तुमको बहला दिया है। यह राजहंस नहीं है। यह तो आकाश में ही रहनेवाला चन्द्रमा है। श्रीकृष्ण हठ कर बैठे, "मुझे तो यही दो, मेरे मन में इसके साथ खेलने की बड़ी भारी इच्छा है, मैं तो इसी के साथ खेलूँगा। इसलिये इसको अभी लाकर दो, अभी लाकर दो" ।।४८।।

इस प्रकार कहकर, जब दुबारा अधिक रोने लगे, तब यशोदा ने उनको गोद में उठा लिया और प्यार करके—"देखो, बेटा ! न तो यह राजहंस है, और न चन्द्रमा है। है तो यह माखन ही। किन्तु, तुमको देने योग्य नहीं है। देखो, इसमें दैववश, विष लग गया है। अतः, उत्तम होनेपर भी, यहाँपर इसको कोई भी नहीं खाता है" ।।४९।।

उसके बाद श्रीकृष्ण—"मैया ! मैया ! इसमें विष कैसे लग गया, एवं विष क्या होता है ?" (इसका उत्तर आगे 'कालकूट'–नाम से आयेगा) इस प्रकार पहला आवेश समाप्त हो जाने से, श्रीकृष्ण, जब दूसरे रस में पड़ गये, एवं कथा सुनने की श्रद्धा जब उत्पन्न हो गई, तब यह तो बहुत अच्छा हुआ, ऐसा समझकर, श्रीकृष्ण को गोद में लेकर, बेटा ! सुनो इस प्रकार कहकर, मैया-यशोदा परममधुरतापूर्वक कुछ बोलीं—(उन दोनों के प्रश्नोत्तर इस प्रकार हैं—) ।।५०।।

"यशोदा—बेटा ! 'क्षीरसमुद्र'-नाम का कोई समुद्र है। श्रीकृष्ण—मैया ! वह कैसा है ? यशोदा—बेटा ! तुम यह जो दुग्ध देख रहे हो, इसी का एक समुद्र है। श्रीकृष्ण—मैया ! वह दूध, कितनी

**'वत्स ! गोदुग्धं तन्न भवति ।' मातः ! प्रतारयसि माम्, विना गाः कथं नु दुग्धम् ?' 'वत्स ! येन गोषु दुग्धं सृष्टम्, स एव ता ऋतेऽपि तत् स्रष्टुमर्हति ।' 'मातः ! कोऽसौ ?' 'वत्स ! भगवान् जगत्कारणम् ।' 'मातः ! स एव कः ?' 'वत्स ! स भगवान् अगः । स गन्तुं न शक्यते ।' 'मातः ! हुं सत्यमेव ब्रवीषि, तत् कथय ।' 'वत्स ! स एकदा दुग्धोदधिः सुरासुराणां कलहे असुरमोहनाय तेनैव भगवता मथितः । तत्र मन्दरो नाम गिरिर्मन्थानदण्ड आसीत् । वासुकिर्नाम नागराजो रज्जुः । एकतोऽसुरा अन्यतश्च सुरा एवाकर्षकाः ।' 'मातः ! यथा गोप्यो दधि मथ्नन्ति ?' 'वत्स ! हुम् । एवं मथ्यमाने तस्मिन् कालकूटो नाम गरलमुत्पन्नम् ।' 'मातः ! दुग्धे कथं गरलम्, सर्पेष्वेव तत् ?' 'वत्स ! तस्मिन्महेशेन पीते सति तच्छीकरा ये निपतिताः, तानेव पीत्वा भुजगा विषधरा आसन् । तेन भगवत एव सा शक्तिर्यद् दुग्धेऽपि गरलम् ।' 'मातः ! हुम्, सत्यमेतत् ।' 'वत्स ! इदमपि हैयङ्गवीनं तत एवोत्थितम् । तेनात्र तस्यावशेषो लग्नः । पश्य, यमिमं कलङ्क इति सर्वे गायन्ति । तद् गृहोत्पन्नं भुङ्क्ष्व, नेदम्' इति श्रूयमाणे लीलानिद्रावशमागतं जननी च कर्पूरधूलिधवले महापरार्ध्यशयनतले तमारोप्य शनैरसूषुपत् ॥५१॥**

---

गायों ने दिया होगा, जिससे वह समुद्र बन गया ? यशोदा—बेटा ! वह गाय का दूध नहीं है । श्रीकृष्ण—अरी मैया ! तू, मुझे बहला रही है । भला, बिना गैयाओं के दूध कैसे ? यशोदा—बेटा ! जिसने गायों में दूध बनाया है, वह उनके बिना भी दूध बना सकता है । श्रीकृष्ण—मैया ! वह कौन है ? यशोदा—बेटा ! वह भगवान् है, समस्त जगत् का कारण है । श्रीकृष्ण—अरी मैया ! वह भगवान् ही कौन है, कैसा है ? यशोदा—बेटा ! वह भगवान् 'अग' है (**न गच्छतीत्यगः सर्वत्रैव तिष्ठतीत्यर्थः । तथापि तन्निकटे गन्तुं न शक्यते इति अगः । अथवा श्लेषपक्षे-गकार रहितो भगवान् शब्द एव भवान् इति तदर्थः**), अर्थात् जो चलता-फिरता नहीं है, सभी जगह रहता है, वह प्राप्त नहीं किया जा सकता, अथवा उसके पास कोई नहीं जा सकता । श्लेषपक्ष में—'ग'-कार से रहित 'भगवान्'-शब्द ही 'भवान्' बनकर, 'अग' कहलाता है । तात्पर्य—वह भक्तों का भगवान्, तू ही तो है । श्रीकृष्ण—मैया ! हाँ, तू सत्य ही कहती है, उसको आगे कह तो सही । यशोदा—बेटा ! देखो, देवता एवं दैत्यों में एकबार लड़ाई हुई । उस समय असुरों को मोहित करने के लिये, उसी भगवान् ने, उस क्षीरसागर का मन्थन किया था । उसमें मन्दराचल ही रई बना था । सर्पराज-वासुकी ही रस्सी बना था । उसके एक ओर असुर, एवं दूसरी ओर देवता ही खींचनेवाले बने थे । श्रीकृष्ण—क्यों मैया ? जैसे गोपियाँ दही मथती हैं, उसी प्रकार उसका मन्थन हुआ होगा । यशोदा—हाँ, बेटा ! इस प्रकार मथते-मथते, उस क्षीरसमुद्र में 'कालकूट'-नाम का विष प्रगट हो गया । श्रीकृष्ण—मैया ! दूध में से विष कैसे निकला ? क्योंकि, वह तो सर्पों में ही रहता है । यशोदा—बेटा ! शङ्कर भगवान् ने जब वह विष पी लिया, तब उसकी जो बूँदे पृथ्वीपर गिर पड़ीं, उन्हीं को पीकर, सर्प विषधर बन गये । इसलिये बेटा ! देखो, उस भगवान् की ही वह अचिन्त्यशक्ति है कि, जिससे दूध में भी विष निकल पड़ा । श्रीकृष्ण—मैया ! हाँ, यह बात सत्य है । यशोदा—(चन्द्रमा की ओर दिखाकर) बेटा ! यह मक्खन भी, उसी क्षीरसमुद्र से उत्पन्न हुआ है, इसलिये थोड़ा-सा विष, इसमें भी लग गया है । देखो, देखो, इसी को लोग, कलङ्क कहते हैं । सो मेरे प्राण ! तुम, घर से उत्पन्न हुए मक्खन को ही खाओ,

अथानुदित एव मयूखमालिनि दधिनवनीतादि समुपसाद्य—'वत्स ! जागृहि जागृहि' इति करतलेनामृश्य 'निर्मञ्छनं यामि, पर्युषितयैव क्षुधा तिष्ठसि, तदिदानीमुत्तिष्ठ' इति समुत्थाप्य सुरभिसलिलेनाऽऽननकमलं धावयित्वाऽङ्कमारोप्य कनकभाजनोपनीतं नवनीतादि दर्शयित्वा 'वत्स ! यदभिरोचते, तदश्यताम्' इति जनन्या निगदितोऽभ्यासवशतस्त्यक्तमपि पयोधरमेव तस्याः पातुमारेभे ॥५२॥

सा च क्षणं पाययित्वा—'वत्स ! नवनीतं ते प्रियमिदमश्यताम् ।' 'मातर्नापरमिदमश्नामि, गतायां निशायां मृषा कथयाहं निद्रां गमितोऽस्मि । क्षुद्बाधयैव मया स्थितम् ।' 'वत्स ! कस्तदा चोरयिष्यति नवनीतम् ?' 'मातर्मया कदा ते चोरितं नवनीतम् ? मृषा वदसि' इति लीलाबालकेन तेन बाल्यलीलापरिपाट्या बहुनैव प्रकारेण जननीमनोरञ्जनमातेने ॥५३॥

**अनेक-प्रकारक-बाल्यलीलाः**

कदाचिदपि—

गोशालचत्वरतले विचरन् द्रवन्तं, वत्सं विधृत्य विनिपात्य निजाङ्कमूले ।
दोर्भ्यां विगृह्य मुखमस्य मुखाम्बुजेन, चुम्बन् भियं च कुतुकं च तनोति मातुः ॥५४॥

---

इसको नहीं ।" इस प्रकार कथा सुनते-सुनते श्रीकृष्ण, लीलाशक्ति के द्वारा निद्रा के वशीभूत हो गये, तब यशोदा-मैया ने, उनको, कर्पूर की धूलि के समान सफेद वर्णवाले बहुमूल्य पलङ्गपर लिटाकर, धीरे से थपथपी लगाकर, सुला दिया ॥५१॥

उसके बाद, सूर्योदय से पहले ही, यशोदा-मैया ने, दही, माखन, मिस्री आदि खाद्यसामग्री को जुटाकर, "जागो, मेरे प्यारे मोहन ! जागो, मेरे प्यारे !! हे लाला !!! जागो" इस प्रकार कहकर, अपने करतल से थपथपी लगाकर, "लाला ! तेरी बलिहारी जाऊँ, तू तो, कल की भूख से ही युक्त है; अतः, अब पलङ्ग से उठ बैठ ।" इस प्रकार उठाकर, सुगन्धित जल से मुख धोकर, गोद में बैठाकर, सुवर्णमय पात्र में धरे हुए माखन-मिस्री आदि को दिखाकर "लाला ! इन वस्तुओं में से, तोकूँ जो अच्छी लगे, उसी को खा ले ।" माता के द्वारा इस प्रकार कहनेपर भी, माता के छोड़े हुए स्तन को ही, बालकपन के अभ्यास के कारण, श्रीकृष्ण, पुनः पीने लग गये ॥५२॥

माता-यशोदा ने भी, क्षणभर स्तनपान कराकर कहा कि, "बेटा ! माखन, तुझको बहुत प्यारा लगता है; अतः ले, इसको खा ले । श्रीकृष्ण—मैया ! मैं, न तो तेरे इस माखन को खाऊँ, और न किसी दूसरी वस्तु को खाऊँ; क्योंकि, कल की रात में, मैं, तूने झूठी-मूठी कथा के द्वारा सुला दिया था, अतः मैं तो, भूख की बाधा से ही पीड़ित रहा । मैया—बेटा ! तुम, जब सोते ही रहोगे, तो उस समय माखनचोरी कौन करैगा ? श्रीकृष्ण—मैया ! मैंने, तेरे माखन को कब चुराया था ? तू तो झूठ बोलती है" । इस प्रकार लीलामय-बालकस्वरूप उन बालमुकुन्द ने, बाल्यलीला की परिपाटी के द्वारा, अनेक प्रकार से माता का मनोरञ्जन विस्तारित कर दिया ॥५३॥

**अनेक प्रकार की बाल्य लीलाएं**

कभी तो श्रीकृष्ण, गोशाला के आँगन में विचरण करते-करते, दौड़ते हुए बछड़े को पकड़कर,

अङ्गणे निजगवां धृतपुच्छ-,स्तर्णके सपदि धावति धावन् ।
नग्न एष तदनावृतमेव, ब्रह्म मूर्तमहरज्जनचेतः ॥५५॥
अङ्कितो निजगवाङ्गणपङ्कैः, शङ्क्यते मृगमदैरिव लिप्तः ।
पश्यतां नयनयोरभिरामः, सुन्दरे हि किमसुन्दरमास्ते ? ॥५६॥

कदाचिदपि—
उष्णीषमीषदतिचारु निबध्य मूर्ध्नि, मात्रा विशिष्य परिधापितपीतवासाः ।
गोरोचनारचितचित्रतमालपत्रः, स्निग्धाञ्जनाक्तनयनो बहिरप्युपैति ॥५७॥
त्रैलोक्यमोहनमवेक्ष्य कुलोकदृष्टि-,र्मा भूदिहेति कृतलौकिकमातृभावम् ।
मात्रा थुथूत्कृतिदरक्षरदास्यचन्द्र,-,पीयूषबिन्दुभिरपूजि सुतस्य मूर्धा ॥५८॥
कण्ठे रुरोर्नखमनुत्तमहेमनद्धं, श्रोणौ महार्हमणिकिङ्किणिदाम बिभ्रत् ।
मन्दं पुराद् बहिरुपेत्य करोति खेला-,माभीरनीरजदृशां भवनाङ्गणेषु ॥५९॥

उपालम्भ-लीला

अथ कदाचित् सकला एव व्रजयोषितो जयोषितोदयस्य सदयस्य तस्य सततबाल्य-धाष्टर्यकौतुकं कौ तु कं नरं न रञ्जयति, जयति वा न कुत्रेति मनसि न सिद्धवेदना वेदनाय, तथापि व्रजराजदाराणामुदाराणामुपजग्मुरभ्यासम् ॥६०॥

---

अपनी गोदी में पटककर, उसको दोनों हाथों से दबाकर, अपने मुखारविन्द के द्वारा उसके मुख को चूमते-चूमते, माता के भय एवं कौतुक का विस्तार करते रहते हैं ॥५४॥

कभी अपनी गैयाओं के आँगन में, छोटे से बछड़े की पूँछ पकड़ लेते हैं, उस समय बछड़ा जब तत्काल दौड़ने लग जाता है, तब उसके साथ दौड़ते-दौड़ते, नंगे ये श्रीकृष्ण, अनावृत मूर्तिमान् ब्रह्म ही, सभी दर्शकजनों के चित्त को हरने लग गये ॥५५॥

एवं कभी अपनी गैयाओं के आँगन की कीच से अङ्कित होकर, कस्तूरी के द्वारा पुते हुए-से प्रतीत होते थे । उस समय देखनेवालों के नेत्रों के लिये तो परमसुन्दर लगते थे; क्योंकि, स्वतःसुन्दर पदार्थ में कौन-सी वस्तु असुन्दर लगती है ? ॥५६॥

कभी-कभी तो अपने मस्तकपर अतिशय सुन्दर छोटी-सी पगड़ी को बाँधकर, एवं मैया के द्वारा भली प्रकार पहनाये हुए पीताम्बर को धारणकर, एवं गोरोचना के द्वारा विरचित विचित्र तिलक लगाकर, स्निग्ध अञ्जन से रञ्जित नेत्रों से युक्त होकर, उत्सव आदि के समय में बाहर भी निकलते हैं ॥५७

उस समय अपने लाला को त्रिभुवन-मोहन रूप से युक्त देखकर "इस मेरे लालापर, किसी बुरे लोग की नजर न लग जाय" ? ऐसा विचारकर, लौकिक-मातृभाव धारणपूर्वक, मैया ने थू, थू करने से थोड़े-थोड़े झरनेवाले, अपने मुखचन्द्र के अमृतमय बिन्दुओं के द्वारा, अपने लाला के मस्तक का पूजन कर दिया ॥५८॥

उस समय श्रीकृष्ण, अपने गले में सर्वोत्तम सुवर्ण से जड़े हुए व्याघ्र के नख को, एवं कटितटपर बहुमूल्य मणिमय किङ्किणियों से युक्त, करधनी को धारण करके, धीरे-धीरे पुर से बाहर आकर, कमलके-से नेत्रोंवाली एवं वात्सल्य-भाववाली गोपियों के घरों के आँगनों में खेलने लग जाते हैं ॥५९॥

**आगत्य च सहासं सप्रणयं सकौतुकं किमपि समूचुः – 'अयि व्रजराजभाविनि ! भाविनितान्तदुरन्तभावोऽयं तव कुमारः । यदयं द्विपत्र एवाधुना धुनान इव भुवनमबलमानसम्पल्लीलोऽपि पल्लीलोपि चरितमभ्यस्यति, स्थित्वा किंवा विधास्यति ॥६१॥**

**तथा हि–अदुग्धदुग्धेषु गवां गणेषु, निपाययत्येष विमुच्य वत्सान् ।**
**सम्भूय भूयः क्रियते यदा तु, रोषस्तदा लुम्पति तं स्मितेन ॥६२॥**

**निह्नुत्य यत्नाद् गहनान्धकारे, हैयङ्गवीनादि सुरक्षितं यत् ।**
**प्रविश्य पश्यन् स्वमहःप्रकाशै-,स्तत् सर्वमानीय बहिष्करोति ॥६३॥**

**हेलालसं तत् कियदेव भुङ्क्ते, शाखामृगान् भोजयते प्रकामम् ।**
**न भुञ्जते ते यदि तृप्तिमन्तो, भूमौ किरत्येव विभिद्य भाण्डम् ॥६४॥**

---

### उलाहना-लीला

उसके बाद, किसी समय समस्त व्रजाङ्गनाएँ (**जयेन उषित उदयो यस्य तस्य उदये विजयः सदा तिष्ठतीत्यर्थः । अतएव सन् सदावर्तमानः अयः शुभावहो विधिर्यस्य । यद्वा सदयस्य दया युक्तस्य, ईदृशमधुरलीलाविष्कारे लोकेषु तस्य दयैव कारणमिति भावः**) "श्रीकृष्ण, विजय से युक्त, महान् अभ्युदयवाले हैं, एवं सदैव वर्तमान शुभप्रद विधि से युक्त हैं, अथवा दया से परिपूर्ण हैं; क्योंकि, इस प्रकार की मधुरलीला के आविष्कार के विषय में, भक्तजनोंपर उनकी दया ही मूलकारण है । अतः, उनका निरन्तर बाल्यलीला से युक्त, चपलतामय कौतुक, पृथ्वीपर किस नर को, अनुरक्त नहीं बनाता ? अपितु, सभी को अपने में अनुरक्त कर लेता है । एवं वह बाल्यलीलामय कौतुक, कौन-से स्थानपर उत्कर्ष नहीं पाता ? अपितु, सभी जगह उत्कर्ष पाता है ।" इसी बात को विचारकर, प्रतिदिन दही की चपटिया, मलरिया आदि तोड़नेपर भी, अपने-अपने मन में किंचिद् भी वेदना का अनुभव न करके, तो भी श्रीकृष्ण की बाल्यलीलामयी धृष्टता को जनाने के लिये, परमउदार नन्दरानी-श्रीयशोदा के निकट चली आईं ॥६०॥

और आते ही हास्यपूर्वक, प्रेमपूर्वक एवं कौतुकपूर्वक कुछ कहने लग गयीं—"हे व्रजराज में भाव रखनेवाली नन्दरानीजू ! देखो, यह जो तुम्हारा राजकुमार है, यह, भविष्य में तो भारी कष्टप्रद भावों से युक्त होगा । क्योंकि, अभी तो तुम्हारा लाला, दो पत्तोंवाले वृक्ष के समान, अत्यन्त छोटा ही है । यह तो, अभी से भुवन को, मानो कम्पित कर रहा है । अभी तो यह, प्रबलबलवाली लीलारूप सम्पत्ति से सम्पन्न भी नहीं है; तो भी, गाँव की झोंपड़ियों को उजाड़नेवाले चरित्र का अभ्यास कर रहा है । इससे आगे बढ़कर, न जाने क्या करेगा ? ॥६१॥

"देखो, जबतक हमारी गैयाओं का दूध भी नहीं दुहा जाता, उससे पहले ही, खूँटाओं में बँधे हुए बछड़ाओं को छोड़कर, यह, उन्हीं को दूध पिला देता है । एवं हम सब मिलकर भी, जब इसपर कोप करती हैं, तो यह, उस कोप को अपनी मन्दमुसकान के द्वारा विनष्ट कर देता है ॥६२॥

"एवं जिस माखन आदि को हम सब, भारी अन्धकारमय स्थान में प्रयत्नपूर्वक छिपाकर भी सुरक्षित रख देती हैं, उसको तो यह तुम्हारा लड़ैता-लाल, हमारे घर में धँसकर, अपने शारीरिक प्रकाश के द्वारा देखकर, सभी को उठाकर बाहर प्रगट कर देता है ॥६३॥

"एवं उस समस्त सामग्री में से लीलासम्बन्धी आलस्यपूर्वक कुछ थोड़ा-सा ही खा लेता है; किन्तु, अधिकांश माखन आदि को तो, स्वेच्छापूर्वक वानरों को ही खिलाता रहता है । यदि वे वानर भी,

करालभ्ये पीठं विरचयति पीठोपरि पुन-
स्तदूर्ध्वं तच्चान्यत् तदुपरि समारोप्य चरणौ।
समुद्बाहुः शिक्याद् दधि च नवनीतादि च हरन्
निषिद्धश्चेत् कैश्चित् क्षिपति सकलं तूर्णमवनौ ॥६५॥

धृतः कयाचिद् यदि कौतुकेन वा, विमोटच पाणी सहसाऽपसर्पति।
दूरे स्थितो गर्जति तिष्ठ तिष्ठ भो !, दग्ध्वा गृहं ताडयितास्मि बालकान् ॥६६॥

चोर एष इति केनचिदुक्तः, क्रुद्ध एव निगदत्यतिधृष्टः।
त्वं हि चोर इदमेव मदीयं, गेहमस्य सकलं हि ममैव ॥६७॥

वास्तौ लिप्ते सुललितमृदा चित्रिते चारुचूर्णै-
र्धूलीपत्रादिभिरशुचिभिः शुद्धिहानिं करोति।
त्वत्सान्निध्येऽधिकसुचरितोऽस्मादृशामालयेषु
स्तेनो धृष्टः प्रखरमुखरः क्रोधनो गर्धनश्च ॥'६८॥

इत्येवं व्रजवनिता नितान्तमृषा परुषा रुषा गिरो यदि निजगदुः, जगदुत्सवकरोऽपि तदा तदालापवैयर्थ्यं प्रतिपादयितुं मृषाश्रुकलिलनयनो नय-नोदापराद्धोऽपि राद्धोऽपि धापयितुं तत्सकलं सकलं व्याजहार ॥६९॥

---

तृप्त होकर जब नहीं खाते हैं, तब तो यह, दही की चपटिया को तोड़कर, सम्पूर्ण दही आदि को भूमी में फैला देता है ॥६४॥

"एवं जो माखन आदि छीकापर रख देने से, हाथ से अलभ्य हो जाता है तो, उसकी प्राप्ति के विषय में, यह, छीका के नीचे पीढ़ा रख देता है, एवं पीढ़ा के ऊपर ऊखल धर देता है, उसके ऊपर अपने दोनों पाँव जमाकर, भुजाओं को ऊपर की ओर करके, छीके से दही एवं माखन आदि को चुरा लेता है। उस समय, यदि किसी ने इसको रोक दिया तो, समस्त सामग्री को शीघ्र ही भूमिपर फैला देता है ॥६५॥

"यदि किसी गोपी ने, कौतुकवश इसको पकड़ भी लिया तो, यह अपने दोनों हाथों को छुड़ाकर, उसके हाथों को मरोड़कर, सहसा दूर भाग जाता है। और दूर खड़ा होकर, यह गर्जना करता है कि, "अरी ! तू खड़ी रह, खड़ी रह, तेरे घर को जलाकर, तेरे बालकों को पीटूँगा" ॥६६॥

"यदि कोई, इसके प्रति "यह चोर है" ऐसा कहता है तो, यह अतिचञ्चल-बालक, क्रुद्ध होकर, दूर से ही चिल्लाता है कि "तू ही चोर है, यह घर तो मेरा है, एवं इस घर की सारी वस्तुएँ मेरी हैं" ॥६७॥

"और जब हम, अपने घर को सुन्दर मृत्तिका से लीप देती हैं, एवं मनोहर चून के द्वारा चौक पूरकर जब उसको चित्रित कर देती हैं, उस समय यह तुम्हारा लाला, अपवित्र धूली एवं पत्र आदि के द्वारा, शुद्धि की हानि कर देता है। और देखो, तुम्हारे सामने तो अधिक सुशील प्रतीत हो रहा है। किन्तु, हम जैसी सीधीसाधी गोपियों के घर में तो, यह चोर, ढीठ, अतिशयवाचाल, क्रोधी एवं लोभी बना रहता है" ॥६८॥

इस प्रकार व्रजाङ्गनाओं ने 'नितान्तमृषा' (बिलकुल बनावटी) क्रोधपूर्वक जब कठोर वचन कहे,

**'अम्ब ! आसां मध्ये कस्याश्चिदपि सुस्निग्धता न वर्तते, न वर्ततेह वचसि । सत्यमेता अनृताः, अनृता चासां समस्तानामेव, यत आसामबालकेषु बालकेषु मे स्वभावभाववत्ता, तेन तदीक्षणाय क्षणायत्ततया प्रत्येकमासां निशान्ते, निशान्ते सत्येव मया गम्यते । तदवलोच्य बलोच्यमानमिदमनृतं वचो मा प्रतीहि, मातः ! परमे ! मातःपरमेव बन्धुदर्शनाय गन्तव्यम्' इति भिया रुदन्मुखं तनयमङ्के कृत्वा व्रजेश्वरी व्रजयोषितः सस्मिताऽवहित्थमब्रवीत्,—'अयि ! मिथ्याभाषिण्य एव भवत्यः, अयमेव सत्यवादी, तन्मैवं निरपराधोऽयमस्मद्बालकः पुनरुपालभ्यो भवतीभिः' इति ताभिः सह प्रीति-संकथया क्षणमवस्थाय रोहिणीद्वारैव तासां बन्धुसपर्यां विधाय च विसर्जयामास ।।७०।।**

**अथ निर्गतासु तासु कृष्णजननी जननीतिकोविदा तनयमङ्के निधाय 'वत्स ! लोभवान् भवान् निजगृहे जगृहे यदतिचापलं तदिह शुशुभे शुभेनैव, परसदनेऽसदनेकं कर्म न सुशोभते, सुशोभ ! ते चरितमिदं नातिललितम् । निजाङ्गण एव खेल' इत्युपदिशन्ती लालयामास ।।७१।।**

---

तब जगत्‌भर को आनन्द देनेवाले श्रीकृष्ण, उनके भाषण की व्यर्थता प्रतिपादन करने के लिये, बनावटी आँसुओं से परिपूर्ण नेत्रवाले बनकर, एवं नीतिविरुद्ध कार्य करने के कारण, अपराधी होकर भी, माखन-चोरी आदि के उस समस्त प्रसङ्ग को छिपाने के लिये, सुमधुरतापूर्वक बोले—।।६९।।

"अरी मैया ! देख, इन सब में से, किसी गोपी में भी, स्नेह की मात्रा नहीं है, एवं इनके वचन में सत्यता भी नहीं है । सत्य पूछो तो, ये सब, झूठी हैं । इन सब में मनुष्यता भी नहीं है (श्रीकृष्ण द्वारा कहे हुए वाक्यों का वास्तविक अर्थ तो यह है कि, इन गोपियों में स्नेह की मात्रा नहीं है, सो बात नहीं; अपितु, ये सब, स्नेह-परिपूर्ण हैं, इनके वचन में पूर्ण सत्यता है । दिव्यातिदिव्य नारी होने के कारण, इनमें मनुष्यता का गन्ध भी नहीं है) । क्योंकि, इनके बालकों में, मेरा स्वाभाविक मित्रभाव है **(अबालं तरुणं कं सुखं येभ्यस्तेषु)**, और इनके बालकों से मुझे पूर्ण सुख मिलता है । इसलिये उनको देखने के लिये, मैं, हर्ष के अधीन होकर, इन गोपियों के प्रत्येक 'निशान्त' (घर) में, 'निशान्त' (प्रातःकाल) में चला जाता हूँ, यह बात सत्य है । बस, मेरे आने-जाने को देखकर, ये, मेरे ऊपर माखनचोरी का मिथ्या आरोप लगाती हैं । अतः मैया ! बलपूर्वक कहा हुआ, इनका यह वचन, मिथ्या है । इसपर तू, विश्वास नहीं करना । हे परमे ! अर्थात् अरी मैया ! तू तो, मेरी परमपूजनीया है; अतः देख, आज से पीछे तो, मैं, अपनें मित्रों के दर्शनार्थ भी नहीं जाऊँगा ।" इस प्रकार कहकर, भय से रोनेवाले व्यक्तिके-से मुखवाले, अपने लाला को गोद में बैठाकर, व्रजेश्वरी-यशोदा, अपने समान भाववाली व्रजाङ्गनाओं के प्रति, मन्दमुसकानपूर्वक अपने आकार को छिपाकर—"अरी बहिनो ! आप सब तो झूठ बोलनेवाली हो । सत्यवादी तो, मेरा, यह बाल-मुकुन्द ही है । याद रखो, आज से पीछे, हमारे इस निरपराध बालक को, आप सब इस प्रकार निन्दापूर्वक नहीं फटकारना, अर्थात् इसका उलाहना भी मेरे पास नहीं लाना । इस प्रकार कहकर, उन्हीं गोपियों के साथ, प्रीतिमय वार्तालाप करते-करते, क्षणभर बैठकर, एवं रोहिणी-मैया के द्वारा ही उन गोपियों का तिलकादि द्वारा बन्धुजनोचित सत्कार करवाकर, श्रीयशोदा-मैया ने उन सबको बिदा कर दिया ।।७०।।

उन सब गोपियों के चले जाने के बाद, जनता की रीति-नीति की जानकार, कृष्णजननी-यशोदा, अपने लाला को गोद में बैठाकर, उसके प्रति—"बेटा ! तू बड़ा लोभी है । क्योंकि तैंने, अपने घर में जो

**तस्मिन्नेव समये व्रजराजोऽपि तत्रैवागत्य वागत्यधिकमाधुर्येण किमपि तमपिहित-प्रभावमपि हितप्रभावमात्मजमात्मजनसुहृदं सम्बोध्य निजगाद,—**

**एह्येहि वत्स ! पितरेहि ममाङ्कमूल-,मित्युक्त एव जनकेन स मातुरङ्कात् ।**
**आगत्य कण्ठमवलम्ब्य जुगुप्सते मां, माता कथं बत मृषेति कलं जगाद ॥७२॥**

**तदा तदाकर्ण्य किं तदिति पृच्छति घोषाधीशे धीशेवधिरिव स आश्चर्य-बालोऽवालोच्य मातरं मातरञ्जसा त्वमेव कथयेति निजगाद । सा च घोषनारीणां रीणां मधुधारा-मिव कथितां कथां कथितवती ॥७३॥**

**तव तीव्रतरापराधोऽयं यदनागसि सततनये तनये मम मृषादोषासञ्जनसञ्जनन-कुतुकिनीनां गोपरमणीनां परमणीनां दर्शने समत्सराणामिव जनानां वचसि प्रत्यय इति महिषीमवहित्थया अनुयोज्य 'तात ! मदङ्कमूल एव तिष्ठ । मा परमस्या अङ्कं गाः' इत्युक्त एव पितुरङ्कात् मातुरङ्कं जवेनाऽऽरोहति तनये नयेन तौ दम्पती एव जहसतुः ॥७४॥**

---

अतिशय चञ्चलता ग्रहण कर ली है, वह यहाँपर भली प्रकार शोभा पा रही है। किन्तु लाला ! दूसरों के घर में इस प्रकार का अनेक असत्कर्म शोभा नहीं पाता है। अतः हे सुशोभ ! (श्यामसुन्दर !) तुम्हारा यह आचरण, अत्यन्त सुन्दर नहीं है। इसलिये लाला ! आज से अपने आँगन में ही खेल।" इस प्रकार उपदेश देती हुई यशोदा ने, लाला का यथेष्ट लालन किया ॥७१॥

उसी समय व्रजराज-श्रीनन्दबाबा भी, उसी स्थानपर आकर, आत्मीयजनों के निरपेक्ष हितकारी, अपने लाला के प्रति सम्बोधन करके, वाणी के अतिशय माधुर्यपूर्वक कुछ बोले। बोलने से पहले देखा कि, हमारे लाला का प्रभाव अभी आच्छादित है, तो भी यह (**हितां प्रभां कान्ति अवति रक्षति तम्**) अपनी हितमयी प्रभा की रक्षा कर रहा है। "प्यारे कन्हैया ! देखो, बेटा ! मेरी गोद में आओ।" पिता के द्वारा इस प्रकार कहते ही, श्रीकृष्ण, माता की गोद से पिता की गोद में आकर, पिता के गले में लटककर मधुर-स्वर से बोले कि, "पिताजी ! मेरी मैया, मेरी मिथ्या निन्दा क्यों करती हैं ? अर्थात् वृथा फटकार क्यों लगाती हैं ? मेरा तो कोई दोष भी नहीं है" ॥७२॥

उस समय श्रीकृष्ण के उस वचन को सुनकर, व्रजाधीश-श्रीनन्दजी ने जब पूछा कि, "लाला ! वह निन्दा की कौन-सी बात है ?" तब बुद्धि की निधि की तरह, वह आश्चर्यमय बालक, माता की ओर देखकर बोला कि, "मैया री ! तूही 'अञ्जसा' (सचाई से) कह दे।" मैया ने भी, व्रजाङ्गनाओं की प्रवाहित मधुधारा की तरह कही हुई, वही उलाहने की कथा कह दी ॥७३॥

सुनते ही नन्दबाबा बोले कि, "हे व्रजेश्वरि ! यह तुम्हारा भारी अपराध है, जो कि तुमने, निरपराध, निरन्तर नीतिपरायण मेरे लालापर, मिथ्या दोषारोप लगाने में, कौतुकवाली गोपियों के वचन में, दूसरे की मणियों के देखनेपर डाह करनेवाले जनों के वचन की तरह, विश्वास कर लिया। इस प्रकार कहकर, आकार छिपाकर, पटरानी को फटकारकर, पुत्र की ओर देखकर बोले कि, "लाला कन्हैया ! तू, आज से मेरी गोद में ही बैठाकर। परन्तु, इस मैया की गोद में नहीं जाना।" इतना कहते ही, पिता की गोद से, श्रीकृष्ण, वेगपूर्वक जब माता की गोद में चढ़ने लग गये, तब उसकी बालकपन की नीति से, वे दोनों ही दम्पती, हँसने लग गये। पिता की गोद से उतरकर, वेगपूर्वक माता की गोद में चढ़ने के विषय में, श्रीकृष्ण का यही आन्तरिक अभिप्राय था कि, "यदि मैं, सदा पिता की गोद में ही बना रहूँगा

## धूलीखेला-लीला

तदनु दनुजदमनमात्रा सह सहर्षहसितमेव कृतप्रकृतप्रवृत्तितया व्रजराजः किमपि प्रास्तौषीत् । अयमेकक एव बहिरेति, न प्रबलो बलोऽपि, तेनोरुभयोरुभयोरेव नैकाकिविहारित्वं समीचीनम्, अतः खेलासहचराः परिचरणचतुराः परिचारकाश्च कल्पनीयाः, यथामी सततमनयोः सविधचारिणो भवन्तीति विचार्य कियन्तो धीसचिवाः कियन्तो बालपरिचारकाश्च तदवधि तेन नियुयुजिरे ।।७५।।

बालसहचरास्तु प्रागेव गृहाद्गृहादेव मिलितवन्तः । एवं सबलः सबालसहचरश्च सबालदासश्च धीसचिवैरुपलक्षणत्वेनैव वीक्ष्यमाणः प्रतिपुररथ्यं धूलिखेलाकौतुके करिवरकलभ इव चपलकरदण्ड-ताण्डव-समुद्धूत-धूलीपटलेनात्मानं परं च धूसरयन् सह-संवासतया शिशुतया च निःसङ्कोचमेव व्रजबालिका अपि सह खेलन्तीः सहचरबालकसाधारण्येनैव खेलया परितोषयन् कदाचिदपि ताभिस्तैरपि कलहायमानस्तास्तानपि ताडयंस्ताभिस्तैश्च ताडितः कदाचिद् हसति, कदाचित् कुप्यति न कुप्यति च ।।७६।।

कदाचिदपि धूलीभिरेव प्राचीरपुरगृहादि निर्मिमीते, कदाचिदपि परनिर्मितं भनक्ति ।

---

तो, फिर माता की गोद में कैसे बैठ पाऊँगा ? अतः, अभी बलपूर्वक दौड़कर, माता की गोद में चढ़ जाऊँ" ।।७४।।

## धूलीखेला-लीला

उसके बाद, दैत्यदमनकर्ता श्रीकृष्ण की माता, यशोदा के साथ हर्षपूर्वक हास्य करते-करते, समयानुसार वार्तालाप करके, व्रजराज-श्रीनन्दजी ने कोई प्रस्ताव रख दिया कि, "हे यशोदे ! देखो, यह अकेला कन्हैया ही खेलने को घर से बाहर जाता है; किन्तु, बलराम तो प्रबल होकर भी, बाहर नहीं जाता है । अतः, अधिक प्रभाशाली इन दोनों बालकों का, अकेले खेलना अच्छा नहीं है । इसलिये खेलने के सङ्गी, सेवा करने में चतुर, कुछ सेवक नियुक्त करने आवश्य हैं, जिस प्रकार वे सेवक, निरन्तर इनके निकट विचरण करनेवाले हो जायँ । ऐसा विचार कर, नन्दबाबा ने उस समय से लेकर, कुछ तो परामर्श देनेवाले, एवं कुछ बालकों की सेवा करनेवाले जन, नियुक्त कर दिये ।।७५।।

सुबल-श्रीदामा आदि बालकमित्रगण तो, अपने-अपने घर से निकलकर, पहले ही सम्मिलित हो गये । इस प्रकार बलदेवजी के सहित, बालकमित्रों के सहित, बालक-सेवकों के सहित, परामर्शदाता-सेवकों के द्वारा तो, देखभाल के रूप से ही देखे गये श्रीकृष्ण, महावन की प्रत्येक गली में, धूलीक्रीडा के कौतुक में गजेन्द्र के बच्चे की तरह, चञ्चल भुजदंड के नृत्य के द्वारा ऊपर को उछाली हुई धूलीश्रेणी से, अपने को एवं दूसरे साथियों को धूसरित करते-करते, साथ में रहने के कारण एवं बालकपन के कारण, निःसंकोचपूर्वक साथ में खेलनेवाली व्रज की बालिकाओं को भी, साथी बालकों के समान ही क्रीडा द्वारा सन्तुष्ट करते-करते, कभी उन बालिकाओं के साथ, एवं कभी उन बालकों के साथ भी, कलह करते-करते, उन बालिकाओं को एवं उन बालकों को भी पीटते हुए, एवं उन बालिकाओं के द्वारा तथा उन बालकों के द्वारा स्वयं भी पिटकर, कभी हँसते हैं, कभी कुपित हो जाते हैं, तथा कभी-कभी कुपित नहीं होते ।।७६।।

कभी-कभी तो धूलियों के द्वारा ही परकोटा, पुर एवं घर आदि का निर्माण करते हैं । एवं

तेऽपि तन्निर्मितं भञ्जन्ति । पुनरपि तन्निर्मिमीते, पुनरपि भनक्तीत्येवमवसरे दिवि दिविषद-स्तदेव कुतुकं पश्यन्तो मनसि सकौतूहलं परामम्रृशुः,—

'यदीयो भ्रूभङ्गः कति न जगदण्डानि शतशः, प्रसूते सम्पाति क्षपयति न तत्र प्रयतते ।
स एवाऽयं धूलीपुरगृहविनिर्माणरभसे, भृशं श्रान्तः स्विन्नस्तदपि न विरामं रचयति ।।'
इति सप्रमोदमालोकयन्ति स्म ।।७७।।

एवमतिकालखेलया गृहागमनमपि विस्मृत्य रथ्यासु खेलन्तं खेऽलन्तं बालसूर्यमिव तत्पुरपुरन्ध्र्यो मातृवदतिवत्सलाः सलालित्यमभिदधति ।।७८।।

'एह्येहि लाल ! ललिताङ्गणमस्मदीयं, तत्रैव खेल शिशुभिः कियदप्यशान ।'
इत्युक्त एव विहसन् मृदु भाषतेऽसौ, 'नो यामि नाप्यवसरो मम तावदास्ते' ।।७९।।

इत्युक्ते सति ताभिरप्यतिशयं मातृवदतिशयाग्रहग्रहिलाभिः प्रसभेन सभेन करकमल-माधृत्य धृत्यनवस्थिततया ततया स्वगृहमानीय मानीयमान-सौभाग्योऽसौ भाग्योचितया मज्जनमार्जनादिसपर्यया पर्ययातस्नेहया परिचर्य स्नेहमर्यादया दयालुभिः किञ्चित् सर-नवनीताद्याशयित्वा सह सहचरैर्गृहाय प्रहीयते ।।८०।।

---

कभी-कभी दूसरे बालकों के द्वारा बनाये हुए घर आदि को तोड़ देते हैं । वे बालक भी, श्रीकृष्ण के द्वारा बनाये हुए घर आदि को तोड़ देते हैं । वे फिर बनाते हैं, फिर तोड़ भी देते हैं । इस प्रकार के अवसरपर, आकाश में आनेवाले देवगण, उसी खेल को देखते हुए, अपने मन में 'कौतूहल' (उत्सुकता)पूर्वक विचार करने लग जाते हैं कि, "देखो ! जिस श्रीकृष्ण का भ्रुकुटि विलास, सैंकड़ों प्रकार के कितने ही ब्रह्माण्डों की रचना कर देता है, रक्षा कर देता है, एवं अनायास विनष्ट भी कर देता है, उस विषय में कुछ प्रयत्न भी नहीं करता; किन्तु, निखिल कोटिब्रह्माण्डनायक वही श्रीकृष्ण, धूलीके द्वारा पुर एवं घर आदि निर्माण के हर्ष एवं वेग में भारी श्रान्त हो रहे हैं, एवं पसीने में लथपथ हो रहे हैं, तो भी उस खेल को समाप्त नहीं कर रहे हैं" । इस प्रकार विचारकर, आनन्दपूर्वक दर्शन करते रहते हैं ।।७७।।

इस प्रकार बहुत समयतक क्रीडा के द्वारा, घर में आने को भी भूलकर, गलियों में खेलते हुए, एवं आकाश में विशेष शोभायमान बालसूर्य के समान, उन बालकृष्ण के प्रति, माता-यशोदा के समान अतिशय वात्सल्यवाली, महावन की व्रजाङ्गनाएँ, मधुरतापूर्वक बोलने लगीं—।।७८।।

"आओ, लाला कन्हैया ! हमारे सुन्दर आँगन में चले आओ, एवं बालकों के साथ वहीं खेलो, तथा स्वेच्छापूर्वक कुछ खा लो ।" इस प्रकार कहते ही, श्रीकृष्ण हँसते-हँसते कोमलतापूर्वक बोले कि, "मैं, तुम्हारे घर नहीं जाऊँगा । क्योंकि, तुम्हारे घर की ओर जाने का मुझे अवसर भी नहीं है" ।।७९।।

नटखट-कृष्ण के द्वारा इस प्रकार कहनेपर, माता-यशोदा की तरह वात्सल्यभावमय अत्यन्त आग्रह से युक्त एवं दयालु, वे गोपियाँ, शोभा से युक्त हठपूर्वक, श्रीकृष्ण के करकमल को पकड़कर, अतिशय प्रेम के कारण धैर्य से रहित होकर, शोभा से परिपूर्ण सौभाग्यवाले श्रीकृष्ण को, अपने घर में ले जाकर,

### मृद्भक्षण-लीला

एवं खेलन् कदाचिदनुरक्तााया व्रजभुवो महिमानं वर्धयन्निव जठरगत-जगत्पावनायेव मृदं भक्षितवान् । तदथ बलोऽवलोक्य कृतसुकृतपाकैः पाकैश्च सहचरैः सह चरैरिव भद्राभद्रयोश्चपलमेव व्रजेश्वरीमासाद्य साद्यमानमानसो 'न साम्प्रतं मातरेष यन्मृदमाद मादत्ते चास्माकमपि वचनं च, नन्दयति तदद‍न एव लालसाम्' इति निजगाद ॥८१॥

सा च तदा तदाश्रुत्य श्रुत्यसमञ्जसं रुषा परुषा परया रयानीतयष्टिकया कयापि भ्रुकुटिकुटिलयाऽवलोकनमुद्रया भाययन्ती 'कथमदान्त ! मृदमत्सि, मत्सितादिकं न लभ्यते, मृदि कः स्वादः, न च परगृहापराधवत् प्रतारयितुं तारयितुं च स्वदोषमधुना शक्ष्यसि । तवाग्रजोऽग्रजोषस्तव सहचराश्च सर्वे साक्षिणश्च' इति निजगाद ॥८२॥

### विश्वरूपदर्शन-लीला

तदा जननीभिया कृतापह्नवोऽपराद्धोऽप्यनपराद्ध इव मृषाश्रुकलाकलिलनयनोऽनय-नोदाय 'मातर्न मया मृदशिता, सर्वेऽमी मृषा भाषन्ते, यदि न प्रत्येषि, तदवलोकय मे मुखम्' इति यदायमुवाच, तदा 'व्यादेहि वदनम्'इति व्रजराजमहिषी निजगाद । समनन्तरमनन्तरहसि हसितपुरःसरं व्यादत्तवदने निखिलसौभगवति भगवति पारावारवारपरिवारितसप्तान्तरीपां

---

निज-निज भाग्योचित स्नानमार्जन आदि विस्तृत 'परिचर्या' (सेवा) के द्वारा, सर्वतोभाव से स्नेह से परिपूर्ण स्नेहमयी मर्यादा के द्वारा सत्कार करके, किंचित् 'सर' (दूध, दही की मलाई) एवं 'नवनीत' (माखन) आदि खिलाकर, मित्रों के सहित घर को भेज देती हैं ॥८०॥

### मृद्भक्षण-लीला

इस प्रकार क्रीडा करते-करते, श्रीकृष्ण ने, कभी अपने में अनुराग रखनेवाली व्रजभूमि की, मानो महिमा बढ़ाते हुए, मानो निज उदरगत जगत् को पावन बनाने के लिये ही, महावन के निकटस्थ ब्रह्माण्डघाट की मिट्टी खा ली । इस बात को देखकर, पुण्य के परिपाकस्वरूप एवं श्रीकृष्ण की भलाई-बुराई के गुप्तचरस्वरूप, मित्रस्वरूप गोपबालकों के साथ, व्रजेश्वरी-यशोदामैया के पास जाकर, बलदेवजी ने कहा कि, "मैया री ! अब इस कन्हैया का मन, अपने वश में नहीं है । क्योंकि, इसने ब्रह्माण्डघाट की मिट्टी खा ली है, एवं यह हमारे वचन को भी स्वीकार नहीं करता है; किन्तु, उस मिट्टी के खाने में ही लालसा बढ़ाता रहता है" ॥८१॥

उस समय यशोदा-मैया तो, कानों को कठोर लगनेवाले, उस वचन को सुनकर, विशेष क्रोध से कठोर होकर, वेगपूर्वक एक छड़ी लेकर, टेढ़ी भ्रकुटीवाली किसी अवलोकन की मुद्रा के द्वारा, श्रीकृष्ण को भयभीत करती हुई बोलीं कि, "हे अजितेन्द्रिय ! तू, मिट्टी क्यों खाता है ? तुझको मेरे द्वारा मिस्री आदि नहीं मिलती है क्या ? और मिट्टी में क्या स्वाद है ? और देख, दूसरी गोपियों के घर में किये हुए माखन-चोरीवाले अपराध की तरह, अब धोखा देने के लिये, एवं अपने दोष को छिपाने के लिये भी समर्थ न हो सकेगा । क्योंकि, सर्वदा अग्रसर, तुम्हारा बड़ा भाई बलदेव, एवं तुम्हारे सभी 'सहचर' (मित्र) इस बात के साक्षी हैं" ॥८२॥

**तरीपारावारादियुतनदनदी-नदनदीर्घां सवनोपवनां पवनान्दोलितलतातरुगुल्मां मृग-मृगराज-राजमानमेरुलोकालोकावधिविविधाचलामचलामखिलनागनागरीगणोपसेव्यमान-नागनायकादि-मण्डितं नागलोकं च कञ्चन, निखिल-तारका-ग्रह-नक्षत्र-कृत-दिनभोगं नभो गन्धर्व-सिद्ध-किन्नर-चारण-विद्याधरादि-विद्याधरादि-मुनिगणगणनीयशोभं यशोभं नाकमपि कमपि महर्लोकादिकमन्यं च न्यञ्चदुदञ्चज्जीवनिकायकायमखिलमेव ब्रह्माण्डमात्मानमात्मनः पति-मात्मनोऽपत्यं तमपि सव्रजलोकमालोकयामास ॥८३॥**

**आलोक्य च 'किमयं मे भ्रमः, किमयं मे स्वप्नः, किमियं देवमाया, किमिदमैन्द्र-जालिकम्, किमस्यैव भ्रामकः शक्तिविशेषः ?' इति निर्णेतुमपारयन्ती रयं तीव्रमाप मोहस्य । तदनन्तरं तदनन्तरंहसोऽस्य वैभवमिति विज्ञाय विज्ञा यत्नतोऽपि न विस्मरन्ती 'यदधीन-तया नतया मयेदमालोकितम्, स एव मे शरणम्, तदवलोकेन केनचनाद्भुतचरितस्य तस्य**

---

**विश्वरूपदर्शन-लीला**

उस समय श्रीकृष्ण, माता के भय से अपने दोष को छिपाकर, अपराधी होकर भी, निरपराधी की तरह, झूठे आँसुओं से नेत्रों को भरकर, अपनी अनीति को दूर करने के लिये बोले कि, "मैयारी ! मैंने मिट्टी नहीं खाई है, ये सब तो झूठ बोलते हैं। यदि मेरे वचनपर तेरा विश्वास नहीं है तो, मेरे मुख को देख ले।" श्रीकृष्ण ने जब यह कहा, तब नन्दरानी-यशोदा—"अच्छा, तो अपने मुख को फैला दे। उसके बाद, अनन्तरहस्य परिपूर्ण एवं अखिलसौभाग्यसम्पन्न भगवान् श्रीकृष्ण ने, हास्यपूर्वक जब अपना मुख फैला दिया, तब यशोदा-मैया ने उनके छोटे से मुख में, समुद्रों के समूह से परिवेष्टित, सप्त द्वीपों से युक्त, एवं नौका, दोनों ओर के तीर, एवं दोनों तीरों में स्थित मनुष्य आदि से युक्त, नद एवं नदियों की गर्जना से विस्तीर्ण, वन एवं उपवनों के सहित, एवं पवन के द्वारा सञ्चालित लता-गुल्म आदि से युक्त, तथा अनेक प्रकार के मृग एवं सिंहों से सुशोभित, सुमेरु एवं लोकालोक पर्वतपर्यन्त, अनेक पर्वतों से युक्त पृथ्वी को देखा; अर्थात् पूर्वोक्त वस्तुविशिष्ट भूलोक को देखा। एवं अखिल नाग-नागरीगण के द्वारा सेवित, 'नाग-नायक' (सर्पनायक) आदि से विभूषित, किसी नागलोक को, अर्थात् पाताल को देखा। एवं ज्योतिष-शास्त्रोक्त समस्त तारागण-ग्रहगण-नक्षत्रगण आदि के द्वारा किये गये दिनमान के भोग से युक्त आकाश को देखा, अर्थात् भुवर्लोक देखा। एवं गन्धर्व-सिद्ध-किन्नर-चारण-विद्याधरादि द्वारा तथा समस्त विद्याओं को धारण करनेवाले मरीचि आदि मुनिगणों के द्वारा गणनीयशोभावाले, एवं यशसे शोभायमान स्वर्गलोक को भी देखा। इनसे भिन्न अन्य महर्लोक आदि को तथा 'न्यञ्चत्' (कीट-पतङ्ग आदि नीचप्राणी), 'उदञ्चत्' (उच्चकोटि के ब्रह्मा आदि) प्राणीसमूह की काया से युक्त समस्त ब्रह्माण्ड को भी देख लिया। और अपने को, अपने पति श्रीनन्द को, अपने पुत्र श्रीकृष्ण को, तथा व्रजवासियों से युक्त व्रजमण्डल को भी देख लिया" ॥८३॥

पुत्र के मुख में विश्व को देखकर, यशोदा-मैया शङ्कित होकर, मन में विचारने लगी कि, "यह क्या मेरा भ्रम है ? यह क्या मेरा स्वप्न है ? यह क्या देवमाया है ? यह क्या कोई ऐन्द्रजालिक व्यापार है ? अथवा मेरे इस लाला का ही कोई 'भ्रामक' (मोहक) शक्तिविशेष है ? इस बात के निर्णय करने में असमर्थ होकर, मोह के तीव्रवेग को प्राप्त हो गयी, अर्थात् भारी मोह में पड़ गई। तदनन्तर अनन्त रहस्य-

**तदलौकिकं वैभवं वै भवं च मोहयितुं समर्थम्' इति जानती तमेव सुतमेव सुतरामीश्वरत्वेनावगच्छन्तीच्छन्ती च पुत्रभावमुभयोरेव भयोरेवमतिभरेण भुग्ना पूर्वभावं विहाय चरम एव भावे प्रसज्य पुनरङ्के निधाय लालयामास ॥८४॥**

**इत्यानन्दवृन्दावने बाल्यलीलालताविस्तारे जृम्भणाद्यनेक-लीलाप्रदर्शनपूर्वक-मृद्भक्षणलक्षणो नाम पञ्चमः स्तवकः ॥५॥**

---

वाले इस अपने बालक का ही यह वैभव है, यह समझकर, अर्थात् न, मैं भ्रान्त हूँ; न, सो रही हूँ; न, मैंने किसी देवता का अपराध किया है; एवं न, इसमें कोई इन्द्रजाल है। किन्तु, नामकरण के समय कही हुई श्रीगर्गाचार्य की उक्ति के अनुसार, यह मेरे लाला का ही कोई स्वाभाविक यौगिक ऐश्वर्य है।" इस प्रकार की जानकार यशोदा-मैया, उस विश्वदर्शन को प्रयत्न से भी न भूलकर, एवं जिस प्रभु के अधीन होकर, विनम्र होकर, मैंने, यह जो विश्व का दर्शन किया है, वह प्रभु ही मेरा रक्षक है। किसी अनिर्वचनीय विश्वदर्शन के द्वारा, अद्भुत चरित्रवाले अपने पुत्र का जो अलौकिक वैभव है, वह निश्चय ही शङ्कर को भी मोहित करने के लिये समर्थ है, यह जानती हुई, एवं उस अपने पुत्र को ही, विशेष करके ईश्वररूप से समझती हुई, इतनेपर भी, अर्थात् उस प्रकार का लोकोत्तर ऐश्वर्य देखकर भी, पुत्रभाव को ही चाहती हुई, इस प्रकार ईश्वरभाव एवं पुत्रभावरूप दोनों भावों की शोभाओं के अत्यन्त भार से रोगी होकर, अर्थात् दोनों भावों की छटा के आघात से पीड़ित होकर, पूर्वभाव को, अर्थात् आगन्तुक होने से उस दुर्बल ईश्वरभाव को छोड़कर, अन्तिमभाव में ही, अर्थात् स्वाभाविक होने के नाते प्रबल-पुत्रभाव में ही आसक्त होकर, अपने लाला को पुनः गोद में लेकर, उसपर प्यार करने लग गईं। [यहाँपर ग्रन्थकार ने, देवकी के पुत्रभाव की अपेक्षा, यशोदा के पुत्रभाव की प्रबलता दिखाई है। क्योंकि, देवकी का पुत्रभाव तो, श्रीकृष्ण के ऐश्वर्य को देखते ही विलुप्त हो जाता, एवं श्रीयशोदा के पुत्रभाव के सामने ऐश्वर्यभाव टिक नहीं पाता, यही तात्पर्य है। यहाँपर दशम-स्कन्ध की श्रीवैष्णवतोषिणी-टीका में इस प्रकार का समाधान है कि, श्रीकृष्ण की ऐश्वर्यशक्ति ने ही, उनका स्वयं आलिङ्गन करके, श्रीकृष्ण की अभीष्टलीला के रस को बढ़ाने के लिये, माता के क्रोध को दूर करनेवाले ऐश्वर्यमय दूसरे भाव को दिखाकर, तथा समस्त वस्तुएँ श्रीकृष्ण के भीतर ही हैं; अतः, यह बाहर से कुछ भी नहीं खाता है। अतः, श्रीकृष्ण के वचन की सत्यता दिखाकर, अपने स्वामी की सहायता के लिये, विस्मय आदि द्वारा माता के विशुद्ध वात्सल्यप्रेम को पुष्ट करने के लिये, श्रीकृष्ण के मुख में विश्व का दर्शन करा दिया] ॥८४॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित–श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये बाल्यलीलालताविस्तारे
जृम्भणाद्यनेक-लीलाप्रदर्शनपूर्वक–मृद्भक्षण-
विश्वरूपदर्शनं नाम पञ्चमः स्तवकः
सम्पूर्णः ॥५॥

## षष्ठः स्तवकः

### दामबन्धन-यमलार्जुनमोक्ष-लीला

### भाण्डभञ्जन-लीला

अथैवं शैशवकलाकौशलवान् स बालभगवानेकदानेकदासीगणेषु विद्यमानेषु विद्यमानेषु कार्यान्तरकरणाय नियोजितेषु जितेषु निजाज्ञया स्वयमेव दामसमुत्कर्षकर्षण-जनित-पर्याय-पर्यायस्तेन चलमरकत-वलयनट-नटन-झङ्कारमुखरेणाऽखरेणाऽमलतरेण मदकारण-रणदलि-दलित-कमलमलकारिणा करपल्लवेन मृणालदण्डदण्डनपण्डितेन भुजयुगलेन चाङ्गलता-गलता श्रमजलकणभरेण निर्भरेण निर्भरितम्,अलककुलाऽऽकुलायमान-भाल-भा-ललितम्,पीवरकुचतट-विहारहारलतान्दोल-दोलत्कञ्चुलिकम्, अमलतरश्रुतियुगल-गलदलाव-लावण्य-सुधासुधाराय-माण-कर्णभूषामणि–किरणमञ्जरी-जरीजृम्भ्यमाण-माधुर्य-धुर्यतर-भुज-शिरो-भुज-शिरोऽधिकम्, अधिकमञ्जुल-पृथुल-श्रोणिभार-भा-रमणीयमणीयमित-झणझणायमान-काञ्चिकाञ्चितम्, अति-

---

## षष्ठ स्तवक

### दामबन्धन एवं यमलार्जुनमोक्ष-लीला

### भाण्डभञ्जन-लीला

इस छठवें स्तवक में चलावनी चटकावनी, दामबन्धन, यमलार्जुनमोक्ष, फलक्रय, एवं वृन्दावन-गमन आदि लीलाएँ विस्तारपूर्वक वर्णित होंगी।

विश्वरूप-दर्शनलीला के बाद, इस प्रकार बाल्यकालीन लीलाओं के 'कलाकौशल' (चातुर्य) से युक्त, बालक-रूपधारी भगवान् श्रीकृष्ण ने, एक समय अपनी माता को अपने करपल्लवों द्वारा, स्वयं दधि-मन्थन करती हुई देखकर, 'मन्थानदण्ड' (रई) पकड़ली (यह तो हुआ लम्बे गद्य का अन्वय। अब क्रमशः पदों का अर्थ करते हैं)। यद्यपि यशोदा-मैया के यहाँ, अनेक दासियाँ थीं; एवं दही मथने के लिये, वे, उस समय उपस्थित भी थीं, तो भी यशोदा-मैया के द्वारा "आज तो मैं ही, दधिमन्थन करूँगी। तुम सब, दूसरा कार्य करो" इस प्रकार कहकर, वे सब, दूसरे कार्यों में लगा दी थीं। उनके हाथ से उस दिन दधि-मन्थन न करवाने का कारण यह भी था कि (**विदि अमानेषु तादृशमथनेन तादृशनवनीतनिष्काशनज्ञाने न विद्यते मानः सम्मानो येषां तेषु दासीगणेषु**), यशोदा की तरह मथकर श्रीकृष्ण के मन को लुभानेलायक माखन निकालने के ज्ञान के विषय में उन दासियों का उतना सम्मान नहीं था। यदि कोई कहे कि, श्रीयशोदा-मैया के उस महान् परिश्रम को देखकर, वे दासियाँ दूर क्यों चली गईं ? इसके उत्तर में ग्रन्थकार कहते हैं कि, यशोदा-मैया ने उनको अपनी आज्ञा से जीत रखा था, अर्थात् यशोदा-मैया ने "यदि मैं, इन दासियों को दूसरा काम बताकर दूर नहीं भगाऊँगी तो, ये सब, मेरा परिश्रम देखकर, हठपूर्वक स्वयं दधिमन्थन करने लग जायँगी" यह विचारकर, उन दासियों को अपने निकट रहने में, आज्ञा से पराजित कर दिया था। अतः वे स्वयं ही, दधिमन्थन करने लग गईं। यशोदा-मैया अपने जिस करकमल से दधिमन्थन कर रही थीं, वह करकमल, रस्सियों के अच्छी प्रकार दोनों ओर आकर्षण से उत्पन्न हुई पुनरावृत्ति के कारण, सर्वतोभाव से परिश्रान्त हो रहा था; एवं चञ्चल मरकतमणिमय 'वलय' (कङ्कण)-स्वरूप नटों के नृत्य के झङ्कार से, वह प्रतिध्वनित हो रहा था, एवं परमकोमल तथा अत्यन्त निर्मल था; तथा मद के कारण गुञ्जार करनेवाले भ्रमरों से युक्त, खिले हुए कमल को तिरस्कृत करनेवाला था। एवं

**शिथिल-कवरीकलापकलाप-विस्रंसमान-समान-कुसुम-निकरापदेशेन तिमिर-निकर-वम्यमान-तारावतारावनिकृतशोभाभरम्, अतिवर-विवर-विव्रियमाण-घनघोरघोषोदधिदधिगर्गरीमुख-समुच्छलदच्छलदक्षदधिशीकर-निकर-नितान्ताकीर्ण-स्वर्णशाटिकान्तकान्तम्, स्व-तनय-नयन-लोभनीय-नवनवनीतनीतमानसत्वेन मानसत्त्वेन दधिमथनमादधानां मादधानां वीक्ष्य मातर-मातरलहृदयो विरचितपयोधररसाकांक्षाकां क्षामतामभिनीय 'कुरु विलम्बं मा मथनतः, मा मथ, न तोदय, देहि मे स्तनरसम्' इति सकलजनमनोमन्था मन्थानदण्डमादधार ॥१॥**

**तदपहाय समनन्तरमनन्तरमणीयचरितमतिकोमलं बालकं लम्बाऽलकं तमङ्के निधाय स्तनरसं पाययन्त्यां मातरि मातरिश्वना क्षुभित-दहनज्वालयाऽऽलयान्तिकान्तिकावदनाधिश्रित-**

---

यशोदा-मैया की दोनों भुजाएँ, मृणालदण्ड को भी दण्ड देने में पण्डित थीं, अर्थात् कमलनाल से भी सुन्दर थीं। एवं दधिमन्थन करते समय, यशोदा-मैया का शरीर, अपने शरीर से विशेषरूप से झरनेवाले 'श्रमजल' (पसीना) के कणों की अधिकता से परिपूर्ण हो रहा था; एवं अलकावलियों से आकुल ललाटतट की शोभा से युक्त था; एवं स्थूलस्तनतटपर विहार करनेवाली हारलता के चलने से, उनकी चोली चल रही थी; एवं यशोदा-मैया के दोनों कन्धे, दोनों भुजाएँ एवं उनका गला, उनके परमनिर्मल दोनों कानों से झरनेवाली विच्छेदरहित सौन्दर्यसुधा की धारास्वरूप, कर्णभूषणों की मणियों की किरणरूप मञ्जरियों के द्वारा, अतिशय प्रकाशमान माधुर्य को अधिकरूप से धारण कर रहे थे। एवं उनका कटितट, अत्यन्त सुन्दर स्थूलनितम्बभार की कान्ति से युक्त था, तथा रमणीयमणियों से जड़ी हुई एवं झणझण शब्द करनेवाली करधनी से युक्त था। उस समय उनका 'कवरीकलाप', अर्थात् वेणी का गुन्थन, अत्यन्त शिथिल होने लग गया, उसी के साथ अलङ्कारों का विन्यास भी ढीला हो चला, एवं भूषणों की तरह पुष्पसमूह भी, चुटिया से नीचे गिरने लगे, चुटिया से गिरनेवाले अलङ्कार एवं पुष्पों के बहाने, मानो अन्धकारसमूह के मध्य में गिरे हुए ताराओं के द्वारा, पृथ्वी की शोभा बढ़ने लगी। एवं यशोदा-मैया जिस चलावनी में दही मथ रही थीं, उस चलावनी का मुखछिद्र अत्यन्त सुन्दर था; एवं उस चलावनी से गम्भीर एवं घनघोर शब्दरूपी समुद्र उत्पन्न हो रहा था; उस चलावनी के मुख से दही की जो बूंदें उछल रही थीं, वे निष्कपट-रूप से दक्ष थीं; एवं उन दही की बूंदों के समूह के द्वारा, यशोदा-मैया की स्वर्णजटित साड़ी का 'प्रान्तभाग' (छोर), विशेष शोभायमान हो रहा था। उस समय यशोदा-मैया का मन, अपने पुत्र के नेत्रों को लुभानेवाले नवीनमाखन की ओर दौड़ रहा था, तथा "इस प्रकार के दधिमन्थन कार्य में, मैं ही कुशल हूँ" इस प्रकार के गर्व से युक्त था। इस प्रकार (**मादस्य हर्षस्य धानं धारणं यस्यास्ताम्**) हर्ष को धारण करनेवाली, एवं दधिमन्थन करनेवाली मैया को देखकर, श्रीकृष्ण का हृदय अत्यन्त चञ्चल हो उठा। मैया के स्तनों के दुग्धपान की इच्छा से युक्त, कृशता का अभिनय दिखाकर, मैया के प्रति बोले कि, "अरी मैया! इस दधिमन्थन के कारण विलम्ब मत कर, अब दधिमन्थन मत कर, मुझको दुःख मत दे, मैं भूख के मारे थका जा रहा हूँ। अतः तू, मुझे अपने स्तनों का दूध पिला दे, यदि तू मुझे दूध नहीं पिलायेगी तो, मैं, तेरी दही की चलावनी चटकाकर तुझे अधिक उद्विग्न कर दूँगा", इस प्रकार कहकर, सकलजन-मनोमथनकारी श्रीकृष्ण ने रई पकड़ ली ॥१॥

उसके बाद, दधिमन्थन को छोड़कर, अनन्तरमणीय चरित्रवाले, एवं लम्बी अलकावलियोंवाले, अत्यन्त कोमल उन बालकृष्ण को गोद में लेकर, यशोदा-मैया, जब अपने स्तनों का दूध पिलाने लगीं, तब वायु के द्वारा प्रज्वलित अग्नि की ज्वाला से, अपने निकटवाले घर में चूल्हेपर धरे हुए दूध के पात्र

**पयःस्थालीस्थालीनपयःसमुच्छ्वसनवेगमवलोक्य तदुत्पतनाशङ्कया कयाचन भवनोदरे तनयोपवेशमीहित्वा हित्वा च तं प्रयातवत्यां मातरि, कृतमनोऽरुषा रुषा तत उत्थाय त्वरितमेव शिलाशकलेन दधिगर्गरीं विभिद्य विभिद्यमानमना रोष-भयाभ्यां सर्वतः सरीसृप्यमाणमथित-धाराधौते प्रघणतले भवनान्तरं गतो रङ्गतो विजनगतं जनगतं च यन्न भवति, तदपि हैयङ्गवीनं नवीनं नवप्रयत्नेन समुत्तार्य कियदशित्वा कियदवचिन्वानोऽन्वानोदितकोप-स्तदादाय यावज्जननी नायाति, तावदेव देवदेवेन्द्रादिवन्दितचरणो जननीभियाभियातः,**

में, धरे हुए दूध के उफान के वेग को देखकर, एवं दूध के उफनने की किसी आशङ्का से युक्त होकर, अपने भवन के भीतर ही, अपने पुत्र को बैठाकर, एवं उसको वहीं छोड़कर, मैया, जब दूध उतारने को चली गईं, तब श्रीकृष्ण, मानसिकपीड़ाकारक क्रोध से युक्त होकर, वहाँ से उठकर, शीघ्र ही पत्थर के टुकड़े से, दही की चलावनी को तोड़कर, क्रोध एवं भय से छिन्नभिन्न मनवाले होकर, चारों ओर फैलनेवाली अधचली निपनियाँ छाछ की धारा के द्वारा, बाहिरी प्रकोष्ठ का भूतल सफेद हो जानेपर, क्रीडापूर्वक शीघ्र ही दूसरे भवन में चले गये। पश्चात् जो माखन, एकान्त में या जनसमुदाय में भी नहीं हो सकता, उस नवीनमाखन को भी, नवीनप्रयत्न के द्वारा उतारकर, उसमें से कुछ खाकर, तथा कुछ माखन, दही आदि को दूसरे पात्रों में से ढूँढकर, अग्रभाग निकालकर, उसको लेकर, पश्चात् भली प्रकार कोपरहित होकर, जबतक माता नहीं आती है, तभीतक देवाधिदेव महादेव प्रभृति देवों के द्वारा वन्दित चरणारविन्द-वाले श्रीकृष्ण, माता के भय से वहाँ से चल दिये। एवं जिनका 'दधिभाण्डस्फोट' (चलावनी चटकावनी) एवं माता के भय से बाहर भागना आदि चरित, रङ्गमञ्चपर दिखाया जाने योग्य है। एवं जो दुष्टों के निहन्ता हैं, वे श्रीकृष्ण, उस समय भागने की सहायकरूप खिड़की के द्वारा निकलकर, बाहिरी आँगन में आकर, धान कूटने के समय से भिन्न समय में जो उलटा कर दिया जाता है, ऐसे उलटे ऊखल की पीठपर बैठकर, चकित से भी चकित होकर, अर्थात् माता के आने के मार्ग की ओर टकटकी लगाकर, उस माखन को नवीन-नवीन वानरों के बच्चों को खिलाते हुए, उस ऊखलपर ही बैठे रह गये। इस प्रसङ्ग में, यह आशङ्का होती है कि, मैया-यशोदा की जितनी प्रीति, दूधपर है, उतनी प्रीति, कृष्णपर नहीं है। इसीलिये तो अतृप्त अवस्था में ही, श्रीकृष्ण को छोड़कर, दूध उतारने को भाग उठीं। इस शङ्का का समाधान, श्रीविश्वनाथ चक्रवर्ती महाशय ने इस प्रकार किया है, यथा—

**तद्भक्ष्यवस्तुन्यपि काप्यपेक्ष्यता, यया पुनः सोऽपि समेत्युपेक्ष्यताम्।**
**प्रेम्णो विचित्रा परिपाट्युदीरिता, बोध्या तथा प्रेमवतीभिरेव या॥**

भगवान् के खानेयोग्य वस्तु में, प्रेमीभक्तों की किसी ऐसी अनिर्वचनीय अपेक्षा का विचित्रभाव है कि, जिस अपेक्षा के आगे, भगवान् भी उपेक्षित हो जाते हैं; अर्थात् माता, जब अपने बालक के लिये, बढ़िया-बढ़िया भोजन बनाती है, उस समय उस बालक की भी उपेक्षा कर देती है; अर्थात् उसके रोने-धोने को सहर्ष सह लेती है। इसलिये प्रेम की परिपाटी तो, विचित्र ही कही गई है। उस अलौकिक वात्सल्यप्रेम की परिपाटी को भी, श्रीयशोदा-मैया के समान प्रेमवाली माताएँ ही जान सकती हैं; और नहीं। इसीलिये यशोदा-मैया, श्रीकृष्ण को छोड़कर, उनकी उपेक्षा करके भी, शीघ्रतापूर्वक वरोसी से दूध उतारने चली गईं; क्योंकि, उस दूधपर जो गाढ़ी मलाई आरही थी, वह श्रीकृष्ण के लिये ही सुरक्षित थी, एवं अपने स्तनों का दूध तो फिर भी पिलाया जा सकता था; किन्तु, इस उफननेवाले दूध की सुरक्षा फिर नहीं हो सकती थी। उस दूध के उफनने का आन्तरिकभाव यह है कि, "जिन दयालुप्रभु के नाम का स्मरणमात्र भी, प्राणीमात्र के सन्ताप को दूर कर देता है; किन्तु मैं, उन्हीं परमदयालु प्रभु के आगे ही

**पलायनसपक्षपक्षद्वारेण निष्क्रम्य बहिरङ्गने रङ्गनेयचरितोऽवहननसमयान्यसमयान्यथाभूता-वस्थितेरुदूखलस्य खलस्य निहन्ता हन्तावलम्ब्य पृष्ठं चकित-चकित एव शाखामृगशावकान् नवकान् नवनीतं तदाशयन्नवतस्थे ॥२॥**

**दामबन्धन-लीला**

**अथ पयःस्थालीमवतार्य तार्यमाणजगज्जना निजसौभाग्येन भाग्येन केनापि लब्ध-तादृशतनया नयासादित-यशोभारा यशोभारामणीयकवती तनयमङ्के कर्तुमुपसीदन्ती सीदन्ती च यथास्थानमवस्थापितमनालोक्य क्व गत इति तमनुसन्दधती दधती च मनसि खेदं वीक्ष्य च पुरतोभग्नदधिगर्गरीगरीयोगलितमथित-धाराधवलित-बलितपैच्छिल्यं भवनोदरं नोदरंह्सा शकलितकर्परपरःशतं च किमिदमहोऽकस्मात् कस्माद् भग्नेयं दधिगर्गरीति रीतिनिर्णयं**

---

सन्तप्त हो रहा हूँ; अतः, मुझको धिक्कार है" यह विचारकर, वह दूध, अग्नि में जलने को जब तत्पर हो गया, तब परमदयालु सर्वेश्वर श्रीकृष्ण ने, उसकी दुर्दशा को देखकर, अपने मूर्तिमान् यश, एवं दया की मूर्तिस्वरूपा यशोदा-मैया को भेजकर, उस दूध के सन्ताप को दूर कर दिया; अन्यथा श्रीकृष्ण के मुखार-विन्द के दर्शनामृत का पान करनेवाली यशोद-मैया, उस थोड़े से दूध के लिये, उनको छोड़कर, कभी नहीं जा सकती थीं। श्रीकृष्ण का, माता के ऊपर क्रोध करने का अभिप्राय यह है कि, "श्रीकृष्ण ने अपने मन में कहा कि, "मैं तो केवल विशुद्धप्रेम से ही प्राप्त होता हूँ; अतः, 'सोऽहं'-भाव की उपासना करनेवाले ज्ञानियों के लिये, परमदुर्लभ हूँ। अतः, जिस प्रेमीभक्त के भाव को देखकर, मैं, यदि उस भक्त के दृष्टि-गोचर हो गया तो भी, वह भक्त, रसरूप मुझको छोड़कर, यदि छोटे-मोटे प्राकृतरस की ओर दौड़ता है तो, मैं उसपर क्रोध न करूँ तो क्या करूँ ?" इस प्रकार की शिक्षा, माता के ऊपर क्रोध करने के बहाने, प्रभु ने सभी भक्तों को दी है, यही समझना चाहिये।

दही की चलावनी फोड़ने का यह अभिप्राय है कि, "जिनका स्मरणमात्र ही, समस्तपीडाओं को दूर कर देता है; फिर मेरे सामने ही यह मिट्टी का पात्र, रई की चोट को बारंबार क्यों सहे ?" अपने मन में यह विचार कर ही, उस चलावनी को तोड़कर, मानो उसकी, सभीदुःखों से मुक्ति कर दी। और उस 'दधिभाण्ड (चलावनी) के फोड़ने के बहाने, प्रभु ने यह भाव भी प्रदर्शित किया कि, "यशोदया से हीन, अर्थात् यश और दया से रहित व्यक्ति की, ऐसी ही दुर्दशा होनी उचित है।"

दूसरे पात्रों से भी ढूँढ़-ढूँढकर नवनीत संग्रह करके, श्रीकृष्ण ने यह भाव दिखाया कि, "बुद्धिमान-व्यक्ति को, संसार में सभी रसों में से सारमात्र का संग्रह कर लेना चाहिये," इसीलिये 'संसार'-पद भी **(सम्यक् सारो यत्र)** इस व्युत्पत्ति के अनुसार, सार्थक कहलायेगा ॥२॥

**दामबन्धन-लीला**

उसके बाद, दूध के पात्र को चूल्हेपर से उतारकर, अपने सौभाग्य से जगत्भर के जनों का उद्धार करनेवाली, किसी अनिर्वचनीय भाग्य के द्वारा, उस प्रकार के अलौकिक-पुत्र को प्राप्त करनेवाली, नीतिपूर्वक यश के भार को प्राप्त करनेवाली, एवं यश तथा कान्ति के द्वारा परमसौन्दर्यवाली, यशोदा-मैया, अपने उस पुत्र को गोद में लेने के लिये, जहाँ बैठा गई थी, उसी स्थान के निकट जाकर, उस स्थान पर अपने लाला को न देखकर, दुःखित होकर, "हाय ! मेरा लाला कहाँ चला गया ?" इस प्रकार उसका अनुसन्धान करती हुई, एवं मन में खेद धारण करती हुई, अपने भवन के मध्यभाग को, सामने टूटी हुई दही की चलावनी से बहुत से फैले हुए 'मथित' (बिना पानीवाली अधचली छाछ) की धारा से सफेद एवं

**कर्तुमशक्नुवाना शिलाशकलाऽऽकलनेन तस्यैवेदं दुर्ललितमिति नासिकाशिखर-निहित-ललित-वामतर्जनीकं क्षणमवलोकयन्ती स्मयमाना, स्मय-मानाभ्यामपि समवदातहृदया दयालुरपि कृतकृतकप्रतिघा अप्रतिघातमहसो महसोसूयमानमानस्य तस्य सुतस्यान्वेषणाय यदा बहिरियाय, तदैव तामालोक्य सहसा सह साध्वसेनोत्थिता चपला पलायनपरा पराक्रमेण क्रमेण सजवं धावमानाऽवमानाय शङ्कमाना सा काचन श्यामला स्तनन्धयी मोहनदेवता त्वरितमनुधावन्त्या जनन्या जनन्यायविदापि निजगदे—'जगदेकधूर्त ! मा धाव मा धाव' इति ॥३॥**

**स च पलायमानो मानोन्नतमना मनाग्विवर्तितग्रीवमायाति न वेति नवेऽतिभये मातरमातरलितमनसमाधावमानां माधावमानाङ्गीमालोक्य धावति स्म । ततश्च,**

**धावं धावमतित्वरं सचकितः पश्यन्मुहुर्मातरं**
**ग्रीवाभङ्गमनोहरं तरलिते पश्चाद् दृशौ विक्षिपन् ।**
**स्तोभक्षुब्धतया न धावितुमलं यावत्तदा कातरः**
**शीतः शीतलयाश्चकार कृतकक्रोधं जनन्या मनः ॥४॥**

---

चिकना देखकर, एवं फैकने के वेग से उस चलावनी के खण्डित हुए सैंकड़ों से भी अधिक ठीकरे देखकर, "हाय ! यह अचानक क्या हुआ ? एवं यह दही की गगरी, किस कारण फूट गई ?" इस बात के निर्णय करने में असमर्थ होकर, पत्थर के टुकड़े को देखकर, उसी के द्वारा "यह सब बुराकार्य तो, मेरे उस चञ्चल लाला का ही है" यह अनुमान लगाकर, अपनी नासिका के अग्रभागपर सुन्दर बाईं तर्जनी अँगुली को धरकर, क्षणभर देखते-देखते, मन्दहास से युक्त होकर, "मेरे भोले-भाले छोटे-से लाला में, इतनी धृष्टता कैसे आ गई ?" इस प्रकार के आश्चर्य से एवं "मैं, सर्वत्र सर्वदा महान् सावधान रहती हूँ, तो भी लाला ने, ऐसा कार्य कैसे कर दिया ?" इस प्रकार के अहङ्कार से युक्त होनेपर भी, परमविशुद्ध हृदयवाली, दयालु होकर भी बनावटी 'प्रतिघा' (क्रोध) करनेवाली, यशोदा-मैया, सर्वत्र अप्रतिहत तेजवाले, एवं लीलामय माखनचोरी आदि महोत्सव में अतिशय 'मान' (गर्व) को प्रगट करनेवाले, उस पुत्र को ढूँढ़ने के लिये, जब घर से बाहर जाती हैं, उसी समय उसको देखकर, सहसा भय के सहित ऊखल के ऊपर से उठकर, चञ्चल होकर, पराक्रमपूर्वक दौड़ने में तत्पर होकर, क्रमशः वेगपूर्वक दौड़कर, अपने अपमान के लिये शङ्कित होकर, भागनेवाली, श्यामलवर्णवाली, मैया के स्तनों का दुग्ध पान करनेवाली, श्रीकृष्णरूप मनमोहिनी देवता के प्रति, जनों की रीति-नीति की जानकार, जननी-यशोदा ने कहा कि, "अरे ! जगत्-भर के एकमात्र धूर्त ! तू मत दौड़, तू मत दौड़" ॥३॥

किन्तु बाल्य-चपलतारूप मान से उन्नत मनवाले, वे श्रीकृष्ण तो, नवीन अत्यन्त भय उपस्थित हो जानेपर, अपने गले को कुछ पीछे की ओर मोड़कर "मैया, मेरे पीछे-पीछे आ रही है या नहीं", इस बात को देखकर भी (**मा-श्रीः, अर्थात् शोभा, तया धावमानानि निर्मलानि अङ्गानि यस्यास्तां मातर-मालोक्य**), शारीरिक शोभा से निर्मल अङ्गोंवाली, अपने पीछे दौड़ने के कारण, विशेषचञ्चल मनवाली मैया को देखकर, दौड़ते ही रहे । उसके बाद श्रीकृष्ण ने, अत्यन्त शीघ्रतापूर्वक दौड़ते-दौड़ते, चकित होकर, बारंबार माता को देखकर, अपने गले को मोड़कर, सुन्दरतापूर्वक चञ्चल नेत्रों को पीछे की ओर

साप्यूचे—'धूर्त ! कत्येवं धाविष्यसि ? क्व वा गन्तव्यम् ? तन्मा धाव, तिष्ठ।' तया तथोक्ते 'यदि न ताडयसि, करतश्च यष्टिं पातयसि, तदा मा परं धावितव्यम्' इत्युक्तवन्तं दूरत एव स्थितं सा पुनरूचे,—

ताडने यदि तवातिशया भी-,स्तत् किमद्य दधिभाण्डमभाङ्क्षीः।
मातरेवमपरं न करिष्ये, पातय स्वकरतो बत यष्टिम् ॥५॥

तदाकर्ण्य मनसा स्मयमाना बहिःकृतककोपा निकटमनुसरन्ती धर्तुं यदारेभे, तदैव पुनरपि सत्वरं धावमानः पुनरनुधावमानां मातरमवलोक्य कातरमनाः पुनरूचे,—

मातः पातय पाणितः खरतरां यष्टिं न मत्ताडनं
कार्यं चेति कुरुष्व सत्यमनघे तद् यामि ते सन्निधिम्।
इत्याकर्ण्य सुतस्य कातरवचः सा पाणितोऽपातयद्
यष्टिं दूरत एव वीक्ष्य तदसौ विश्रान्तवान् धावनात् ॥६॥

एवमतिकौतुकं दिवि दिविषदो विलोकयन्तः परमविस्मयस्मयजुषः परस्परमूचुः—'अहोऽतिचित्रम् !

यद् ब्रह्मणोऽपि च परार्धयुगावसाने,वैकल्यकारि परमं किमुताऽपरेषाम्।
तद् वै भयं नियतमेव यतो बिभेति, सोऽयं प्रसूकलितयष्टिकृतेऽतिभीतः ॥७॥

---

फेंकते-फेंकते, पूर्णक्षुब्ध होने के कारण, जब दौड़ने में विशेषसमर्थ न रहे, तब 'कातर' (भयभीत), एवं 'शीत' (आलस्य) से युक्त होकर, यशोदा-मैया के बनावटी-क्रोध से भरे हुए मन को, शीतल बना दिया ॥४॥

यशोदा-मैया भी बोली कि, "अरे धूर्त ! तू इस प्रकार कितनी दूरतक दौड़ेगा, एवं कहाँ जायगा ? अतः, अब मत दौड़, यहीं ठहर जा।" माँ के द्वारा उस प्रकार कहनेपर, श्रीकृष्ण—"मैया ! तू यदि मुझे नहीं पीटेगी और यदि अपने हाथ से छड़ी को गिरा देगी तो, मैं, इससे आगे नहीं दौड़ूँगा"। इस प्रकार कहनेवाले, दूर ही खड़े हुए श्रीकृष्ण के प्रति, मैया पुनः—"यदि, तुझे पिटने में इतना अत्यन्तभय है तो, दही की चलावनी क्यों फोड़ दी ?" श्रीकृष्ण—"अरी मैया ! मैं, अब ऐसा कभी नहीं करूँगा। तू, अपने हाथ से इस छड़ी को डाल दे" ॥५॥

श्रीकृष्ण के कथन को सुनकर, मन से ही हँसती हुई, बाहर से बनावटी-क्रोध से युक्त होकर, निकट में आते-आते यशोदा ने जब श्रीकृष्ण को पकड़ना आरम्भ किया, उसी समय फिर भी शीघ्रतापूर्वक दौड़ते हुए श्रीकृष्ण ने, अपने पीछे पुनः दौड़ती हुई माता को देखकर, मन से भयभीत होकर, पुनः कहा कि, "अरी मैया ! देख, तू, अपने हाथ से इस कड़ी छड़ी को छोड़ दे, और मेरी ताड़ना नहीं करना। मैया ! तू इस बात की 'सत्य' (शपथ) कर ले, तब तो हे पापरहिते ! अम्बे ! मैं, तेरे निकट आ जाऊँगा।" पुत्र के इस प्रकार के कातर-वचन सुनकर, मैया ने अपने हाथ से वह छड़ी गिरा दी। श्रीकृष्ण ने उसको दूर से ही देखकर, दौड़ने से विश्राम ले लिया ॥६॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण के अतिशय कौतुक को देखते हुए, देवगण, आकाश में ही स्थित होकर, परमआश्चर्य एवं मन्दमुसकान से युक्त होकर, आपस में बोले कि, "अहो ! यह तो अत्यन्त आश्चर्य की बात

तदाश्वसित-समीरणान्दोलित-कञ्चुलिकाञ्चला श्रमजलकणालङ्कृत-वदनसरोजा श्लथमानकचकलापा क्षणधावनाऽवसन्नपदकमला तनयस्य करं यदा गृहीतवती, तदा स सकातर्यं, 'मातर्मा ताडयिष्यसि, मा ताडनीयम्' इति गलदश्रुकला-कलिलमीक्षणकमलयुगल-मभिनवपद्मपलाशकोमलाभ्यां करतलाभ्यां विमृजन् मन्दमन्दगद्गदकलवचनसुधाबिन्दु-निःस्यन्द-तुन्दिलवदनचन्द्रबिम्बो भीतभीत एव रुदन् विलोकनीय आसीत् । तदैवं माता मनसि विचारयामास—'क्षणमयं बद्ध्वा परिरक्षणीयः । यद्ययं न बध्यते, तदा कदाचिद-मर्षणोऽयममर्षवशाद् यत्र कुत्रापि वनादौ गन्तुमर्हति । तत् सम्प्रति बन्धनमेव करोमि' इति विकसितचारुदन्तं रुदन्तं तमादाय तस्यैवोलूखलस्य सविधमागम्य गम्यमानेतरमहिम्नो विहितानुबन्धाय बन्धाय दासीगणमाहूय 'अयि कुरङ्गवति ! अयि लवङ्गवति ! लुलित-ललितपट्टदामानमानय द्रुतम्' इति ॥८॥

---

है कि, जो मृत्युरूप भय, द्विपरार्ध की समाप्ति में ब्रह्मा को भी परमविकल बना देता है, फिर दूसरों को विकल बना देता है, इस विषय में तो कहना ही क्या है ? किन्तु, वही मृत्युरूप भय **"भीषाऽस्माद् वातः पवते भीषादेति सूर्यः, भीषादग्निश्चेन्द्रश्च मृत्युर्धावति पञ्चमः"**, इस श्रुति की उक्ति के अनुसार, जिन श्रीकृष्ण से निश्चितरूप से ही डरता रहता है, वे ही ये श्रीकृष्ण, आज, माता के द्वारा धारण की हुई छड़ी से अत्यन्त भयभीत हो रहे हैं" ॥७॥

उस समय यशोदा-मैया की चोली एवं अञ्चल लम्बे-लम्बे श्वासों की वायु से हिल रहे थे, एवं उनका मुखारविन्द पसीने की बूँदों से अलंकृत हो रहा था, उनकी चुटिया ढीली हो रही थी, क्षणभर दौड़ने से ही उनके चरणकमल थक गये थे, ऐसी स्थिति में भी, यशोदा-मैया ने जब अपने पुत्र का हाथ पकड़ लिया, तब श्रीकृष्ण कातरतापूर्वक—"मैया ! तू, मुझको पीटेगी। देख, मैया ! मुझको पीटना नहीं।" इस प्रकार कहकर, झरते हुए अश्रुबिन्दुओं से भरे हुए दोनों नेत्रकमलों को, अभिनव कमलपत्र से भी परमकोमल, अपने दोनों करतलों के द्वारा पोंछते हुए, श्रीकृष्ण, उस समय मन्द-मन्द गद्गद एवं अस्पष्ट मधुर वचनरूप सुधाबिन्दुओं के झड़ने के कारण, फूले हुए मुखरूप चन्द्रबिम्ब से युक्त होकर, डरते-डरते रोते हुए ही जब खड़े थे, तब वे, दर्शन करने योग्य हो रहे थे; अर्थात् उस समय की उनकी झाँकी दर्शन करने योग्य थी। उस समय यशोदा-मैया, अपने मन में इस प्रकार विचार करने लगीं कि, "यह बालक, क्षणभर तो बाँधकर ही रखना चाहिये; क्योंकि, यदि यह नहीं बाँधा गया तो, यह क्रोधी है; अतः, कदाचित् क्रोध के वशीभूत होकर, जहाँ कहीं भी वन आदि में जा सकता है। इसलिये अब तो, इसका बन्धन ही करती हूँ।" यह विचार कर, विकसित मनोहर दाँतोंवाले एवं रोते हुए श्रीकृष्ण को पकड़ कर, उसी ऊखल के निकट आकर (**गम्यमानादितरः अगम्यमानो दुर्विगाह्यो महिमा यस्य तस्य कृष्णस्य बन्धाय बन्धनार्थं विहितो योऽनुबन्धः उपायस्तस्मै तं सम्पादयितुमित्यर्थः**), अपार महिमावाले श्रीकृष्ण को बाँधने के लिये जो उपाय सोचा था, उसको कार्यरूप में सम्पन्न करने के लिये, बहुत-सी दासियों को बुलाकर कहा कि, "हे कुरङ्गवति ! हे लवङ्गवति ! देखो, तुम, मार्जित एवं कोमल रेशम की डोरी को शीघ्र ही ले आओ।" [यहाँपर एक शङ्का होती है कि, यशोदा-मैया ने श्रीकृष्ण के मुख में, दो बार विश्वदर्शन कर लिया तो भी, अज्ञानी की तरह, उनको बाँधने में क्यों तत्पर हो गई ? इसका उत्तर यह है कि, भगवान् के ऐश्वर्य का अज्ञान, दो प्रकार का होता है। एक तो साधारण-प्राकृतजीवों को, और दूसरा भगवान् के नित्यसिद्ध-प्रेमीपरिकर को। यशोदा-मैया आदि, भगवान् की स्वरूपभूता चिन्मयीलीला के अप्राकृत-नित्य-

**ताभ्यां समानीतया तया जगदेकबन्धुं बन्धुं समुद्यतायां मुद्यतायां व्रजेश्वर्या वात्सल्य-सारमणीषु रमणीषु सकलसम्पल्लीलासु पल्लीलासु कासुचन समागतासु ताभिः समं समुप-सन्नेषु नवाऽलकेषु बालकेषु यदभूत्तदतिचित्रम् ।**

**तद्यथा— आद्यं दाम कटीरवेष्टनविधौ वीक्ष्य प्रसूद्व्यङ्गुल-**
**न्यूनं तत्र जुगुम्फ यत् परमहो तच्चाभवत् तादृशम् ।**
**तत्राऽन्यच्च जुगुम्फ यत् सुकृतिनी तच्चेदृशं चेदहो**
**ब्रह्मेवाऽजनि ह्रासवृद्धिरहिता सा द्व्यङ्गुलन्यूनता ॥९॥**

---

सिद्ध परिकर हैं । भगवान् के प्रति वात्सल्यभावमय शिशुप्रेम की प्रगाढता के कारण ही, उनका ऐश्वर्यज्ञान लुप्त हो जाता है; अन्यथा उनमें अज्ञान की सम्भावना ही नहीं है । इस नित्यसिद्ध–प्रेमीपरिकर की स्थिति, तुरीयाऽवस्था अथवा समाधि का भी अतिक्रमण करके, सहजप्रेम में ही निमग्न रहती है । उनमें प्राकृत-अज्ञान, मोह, रजोगुण, तमोगुण की तो बात ही क्या ? प्राकृत-सत्त्वगुण की भी गति नहीं है । इसलिये उनका अज्ञान भी, भगवान् की लीला की सिद्धि के लिये, उनकी लीलाशक्ति का ही एक चमत्कार-विशेष है ।

दूसरी शङ्का यह होती है कि, मैया ने ऊखल में ही बाँधने का प्रयत्न क्यों किया ? इसका उत्तर यह है कि, साधारणखल का सङ्ग छुड़ाने के लिये, भारी खल का सङ्ग ही कारण है, यह बात **"विषं विषेण हन्यते"** अर्थात् "विष से विष मारा जाता है" इस न्याय के अनुसार प्रसिद्ध है । इसलिये मैया ने, खल की सङ्गति छुड़ाने के लिये, महाखलरूप उस ऊखल से ही बाँधने का प्रयत्न किया । दूसरा उत्तर यह है कि, यह ऊखल भी चोर है; क्योंकि इसने, कन्हैया की चोरी करने में सहायता की है । जो चोर की सहायता करता है, वह भी चोर ही है । अतः, दोनों ही बन्धन के योग्य हैं । इसलिये मैया ने, दोनों को ही बाँधने का उद्योग किया । प्राकृत-मन एवं बुद्धि से भी अग्राह्य, श्रीकृष्ण का, यशोदा के हाथों से पकड़े जाने में यह तात्पर्य है :—भगवान् का कहना है कि, "मुझे, योगियों की बुद्धि भी नहीं पकड़ सकती; परन्तु जो भक्त, सब ओर से मुँह मोड़कर, केवल मेरी ओर ही दौड़ता है, मैं, उसकी मुट्ठी में आ जाता हूँ ।" यही विचार कर, श्रीकृष्ण भगवान्, यशोदा के हाथों पकड़े गये ।] ॥८॥

उस समय 'कुरङ्गवती' एवं 'लवङ्गवती'-नामक दोनों दासियों के द्वारा लाई हुई रेशमी डोरी से, जगत्भर के एकमात्र बन्धु, श्रीकृष्ण को बाँधने के लिये, व्रजेश्वरी-यशोदा जब तत्पर हो गईं, एवं डोरी की कोमलता को देखकर जब हर्षित हो गईं, तथा वात्सल्यरस की सार-मणिस्वरूप, सकलसम्पत्तियों की लीलास्वरूप (**पल्लीं नगरं लान्ति वासार्थं स्वीकुर्वन्ति इति तासु पुरवासिनीषु इत्यर्थः**), 'महावन'-नामक नगर में रहनेवाली कुछ व्रजाङ्गनाएँ जब चली आईं, और उन्हीं के साथ नवीन अलकावलियोंवाले छोटे-छोटे बालक भी जब उपस्थित हो गये, तब जो घटना हुई, वह महान् आश्चर्यजनक हुई । वह इस प्रकार है :—यशोदा-मैया ने, लाला की छोटी-सी कटी के बाँधने के लिये जो पहली रस्सी उठाई, उसको लाला की कमर में दो अंगुल कम देखकर, जब उसी रस्सी में दूसरी रस्सी जोड़ दी; किन्तु, जब वह भी, उसी प्रकार दो अंगुल कम रह गई, तब उसमें दूसरी जोड़ दी । इस प्रकार पुण्यशालिनी यशोदा के द्वारा, बारंबार जोड़ी जानेवाली रस्सियों की अहह ! जो दो अंगुल की न्यूनता है, वह तो उस समय ह्रास एवं वृद्धि से रहित, ब्रह्म के समान हो गयी । यहाँपर अपने प्रभु की हठवत्ता की रक्षा के लिये ही, वह दो अंगुल की कमताई, प्रभु की 'विभुता' (व्यापकता)शक्ति ने ही दिखाई थी, यह तात्पर्यार्थ है ॥९॥

ततस्तस्याः कोपावेशमुपश्यन्तीभिः पश्यन्तीभिः पुरपुरन्ध्रीभिः सा निजगदे, जगदेक-धन्ये ! चित्रमिदं यदतिपरिमितपरिमाणेन कनकमेखलासूत्रेण वेष्टितमिदमस्य कटितटं तदधुना गृहस्थितेन यावतैव दाम्ना न परिमीयते, सर्वमेव दामनिकुरम्बं द्व्यङ्गुलन्यूनमेव सम्पद्यते। तदवश्यमेव केनापि रहस्येन भवितव्यम्, तदितःपरमेव विरमेति तद्वचनविरतौ विस्मयोत्कर्ष-परवशया अवधिरस्याऽवश्यमेव विलोकयितव्य इति कृतनिर्बन्धया सस्मितमूचिरे ता अपि— 'अयि ! मद्गृहे नैतादृशान्यपराणि सन्ति दामानि, भवतीनां गृहेषु यानि वा सन्ति, तान्यप्यानयत' इति ॥१०॥ ततश्च,

न क्रोधान्न च वैरतो व्रजपुरेश्वर्या न च त्रासतो
यासां येषु गृहेषु सन्ति परितो यावन्ति दामान्यथ।
तावन्त्येव हि ताभिरत्र परमादानन्दकौतूहलात्
लोकातीतचरित्रवीक्षणवशादानिन्यिरे तत्पुरः ॥११॥

तमथ तथैव शैशवनाट्य-परिपाट्यनिशकृत-नयनकमलजलकणनिपातपरिमृजा-दुःस्थितकरसरसिजमतिगद्गदगदन-कलभास्वरस्वरमतिमृदु मधुरतरं रुदन्तमपि कपटरोषा-

---

उसके बाद यशोदा-मैया के क्रोध के आवेश को (**उप आधिक्येन श्यन्तीभिः दूरीकुर्वन्तीभिः 'शो तनूकरणे इत्यस्य रूपम्**) दूर करती हुई एवं उसके कृत्य को देखती हुई, पति-पुत्रवाली पुरवासिनी गोपियों ने, उससे कहा कि, "अरी मैया ! देख, जगत्भर में एकमात्र तू ही धन्य है, और आश्चर्य की बात तो यह है कि, पहले श्रीकृष्ण का जो कटितट, अतिशयपरिमित छोटे-से परिमाणवाले सुवर्णमय मेखलासूत्र के द्वारा 'वेष्टित' (बँधा) था, वही छोटा-सा 'कटितट' (कमर), इस समय, आपके घर में जितनी भी रस्सियाँ थीं, उन सबके द्वारा भी परिमित नहीं हो रहा है। देखो, सभी रस्सियों का समूह, केवल दो ही अंगुल कम रह जाता है; अतः, इस बात में कोई गूढरहस्य अवश्य होना चाहिये। इसलिये तुम भी, इस बाँधने के कार्य से अभी से विराम ले लो (क्योंकि, तुम्हारे लाला के ललाटपटलपर विधाता ने बन्धन ही नहीं लिखा है, यह अनुमान् होता है। इस बात को तुम अन्यथा नहीं कर सकोगी, यह भाव है)"। इस प्रकार उन गोपियों के वचन की समाप्ति हो जानेपर, आश्चर्य की अधिकता के वशीभूत होनेवाली, एवं "इस लाला के बाँधने की अवधि अवश्य देखनी चाहिये" इस विचार से बाँधने में ही आग्रह करनेवाली यशोदा ने, उन गोपियों के प्रति भी मन्दमुसकानपूर्वक कहा कि, "अरी गोपियो ! देखो, मेरे घर में तो इस प्रकार की दूसरी रस्सियाँ अब नहीं हैं; अतः, आप सबके घरों में जो रस्सियाँ हों, उनको भी ले आओ" ॥१०॥

उसके बाद उन गोपियों ने, जिस-जिस गोपी के जिस-जिस घर में, जितनी कोमल रेशमी रस्सी थीं, उतनी ही चारों ओर से एकत्रित करके, यशोदाजी के सामने उपस्थित कर दीं। वात्सल्य-भावमयी उन गोपियों का यह रस्सी लानारूप कार्य, कोई श्रीकृष्ण के प्रति क्रोध से, एवं बैर से, अथवा व्रजपुर की परमेश्वरी, यशोदा-मैया के भय से भी नहीं था; किन्तु, केवल परमआनन्दमय कौतूहल से, एवं 'लोकातीत' (अलौकिक) चरित्र देखने के वशीभूत होने के कारण ही था ॥११॥

वेशेन पुनस्तानि सकलानि कलानिपुणतया प्रत्येकमेव संग्रथ्य कटितटघटित-पूर्वसंग्रथित-दामनि संयोज्य बध्नती ग्रथ्नती गूढतरमन्तःकुतुकेन विलसन्तीषु हसन्तीषु हरिणनयनासु सौहृदेन कृष्णरोदनमालोक्य चारुदत्सु रुदत्सु बालकेषु पुरेव सर्वाण्येव द्व्यङ्गुलन्यूनान्यवलोक्य श्वसनसमीरण-वेग-वेपमानवक्षःस्थलमवयवकिशलय-समुद्वान्तकान्तश्रमजलकणभरनिर्भरमाकुल-विगलत्कवरीभारविस्रंसमान-मालतीदाम श्रममात्रशेषकोपफला निष्फलप्रयासेव पुनर्बन्धनोपायं चिन्तयामास ॥१२॥

ततश्च, निस्पन्दानि विलोचनानि विगतश्रद्धानि गेहं प्रति
स्वान्तानि प्रहताः समस्तविषये संस्कारशेषा अपि ।
निर्दामानि बभूवुरेव भवनान्याभीरवामभ्रुवां
मात्रा कौतुककुप्तयाद्भुतशिशोर्बन्धानुबन्धे कृते ॥१३॥

---

उसके बाद "श्रीकृष्ण को फिर भी बाँधती हुई यशोदा, सभी रस्सियों को दो अंगुल कम देखकर, फिर भी बाँधने के उपाय का विचार करने लग गई" (यह तो हुआ लम्बायमान गद्य का अन्वय)। अब, क्रमशः पदों की व्याख्या करते हैं। यथा—श्रीकृष्ण, उस समय पहले की तरह, बालकपन के नाटक की परिपाटी के अनुसार, अपने नेत्रकमलों से गिरनेवाले अश्रुरूप जलबिन्दुओं के निरन्तर पोंछने के कारण, दुःख पानेवाले दोनों करकमलों से युक्त थे, अर्थात् उनके दोनों हाथ, आँसू पोंछते-पोंछते हैरान हो रहे थे, एवं उनके कण्ठ का स्वर, गद्गद एवं अस्पष्ट मधुर शोभा से युक्त था, तथा अत्यन्त कोमलता एवं मधुरतापूर्वक, वे स्वयं, रुदन कर रहे थे। ऐसी अवस्था में भी, उनको बाँधने के लिये, यशोदा-मैया, बनावटी-क्रोध के विवश होकर, उन गोपियों के द्वारा लाई हुई, सभी रस्सियों में से प्रत्येक को ही, जोड़ लगाने की कला की चतुराईपूर्वक, पुनः जोड़ लगाकर, एवं श्रीकृष्ण की कमर में बँधी हुई पहली रस्सी में ही जोड़कर, जब बाँधती एवं गूँथती जा रही थीं, उस समय यशोदा के समानभाववाली, मृगनयनी वे गोपियाँ, अत्यन्तगूढ आन्तरिक कौतुक से शोभायमान हो रही थीं एवं हँस रही थीं, तथा श्रीकृष्ण के रोने को देखकर, सुन्दर दाँतोंवाले सुबल, श्रीदामा आदि बालक भी, मित्रता के कारण, फूट-फूटकर रो रहे थे। ऐसी स्थिति में भी, यशोदा-मैया, सभी रस्सियों को पहले की भाँति, दो अंगुल कम देखकर, फिर भी बाँधने के उपाय का विचार करने लग गई। उस समय यशोदा-मैया का वक्षःस्थल, श्वासों की वायु के वेग से काँप रहा था, एवं प्रत्येक अङ्गरूप नवीनपत्रों से झड़नेवाले मनोहर पसीने के बिन्दुओं की अधिकता से, वे, विशेष व्याकुल हो रही थीं, तथा व्याकुलता के कारण, उनकी खुली हुई चोटी के भार से, मालती के पुष्पों की मालाएँ, नीचे गिरती जा रही थीं, और उनके क्रोध का फल, केवल परिश्रममात्र ही अवशिष्ट था, उनका बाँधने का प्रयास भी, मानो निष्फल ही था ॥१२॥

उसके बाद, कौतुकमय-क्रोध के वशीभूत होकर, यशोदा-मैया, जब अपने अद्भुत बालक के बाँधने का आग्रह कर रही थीं, उस समय आई हुई सभी गोपियों के नेत्र, निश्चल हो गये; उनके अन्तःकरण, अपने-अपने घर के प्रति, श्रद्धा से रहित हो गये; एवं उनके समस्त विषयों में अवशिष्ट संस्कार भी विनष्ट हो गये; तथा उनके समस्त घर भी, रस्सियों से रहित हो गये। यहाँपर अद्भुत बालक की अद्भुतता यही है कि, "देह तो बढ़ता नहीं दिखाई देता, एवं रस्सियों का समुदाय भी, कम होता नहीं दिखाई देता" ॥१३॥

न क्वचिदपि केनापि चिद् बन्धुं शक्यते, न चानन्दः, न च ज्ञानम्, न महोऽपि; तत् कथमहो चिदानन्द-ज्ञानमहोमयवपुषं तमसौ बध्नातु ? तथाहि—

अन्तर्यस्य न विद्यते न च बहिर्योऽन्तर्बहिश्चित्तयाऽऽ-
नन्दत्वेन महस्तया च सदृशः पूर्णोऽपरिच्छेदवान् ।
नो पूर्वं न परं च यस्य तमहो माता कथं कोपतो
बध्नीयादिति तत्कृपैव कृतिनी चिन्तान्विताऽवर्तत ॥१४॥

अथ तथापि बन्धनिर्बन्धनिर्भरपरिश्रमलुलित-कलेवरां मातरमभिवीक्ष्य सञ्जातकरुणो भजज्जनपरिश्रमो निजकृपा चेति द्वाभ्यामेवायं बद्धो भवति, नान्यथेति यावत्तद्द्वयानुत्पत्तिरासीत्तावदेव दाम्नां द्व्यङ्गुलन्यूनतासीत्, सम्प्रत्युभयमेव जातमिति पुनरुद्यममात्रे तया क्रियमाण एव बन्धनमुरीचकार ॥१५॥

---

इस विषय का समाधान करते हुए, ग्रन्थकार स्वयं कहते हैं कि, चित्, अर्थात् चैतन्यवस्तु किसी के द्वारा किसी भी स्थिति में, बाँधी नहीं जा सकती; एवं आनन्द भी बाँधा नहीं जा सकता; एवं ज्ञान भी बाँधा नहीं जा सकता; तथा तेज भी किसी के द्वारा बाँधा नहीं जा सकता। इसलिये चिन्मय, आनन्दमय, ज्ञानमय, एवं तेजोमय श्रीविग्रहवाले श्रीकृष्ण को, भला, यह यशोदा-मैया, किस प्रकार बाँध सकेगी ? इस बात को पुष्ट करते हुए भी ग्रन्थकार, कृपाशक्ति के प्रादुर्भाव का वर्णन करते हुए कहते हैं कि, देखो ! जिस श्रीकृष्ण का बाहर-भीतर कुछ भी नहीं है, एवं जो चित्स्वरूप, आनन्दस्वरूप, तेजःस्वरूप होने के कारण, समस्त वस्तुओं के बाहर-भीतर समानरूप से ही परिपूर्ण हैं, तथा जो 'परिच्छेद' (सीमा या इयत्ता) से रहित हैं, और जिस श्रीकृष्ण के पूर्वाऽपर कुछ भी नहीं, अहह ! उन्हीं श्रीकृष्ण को, मैया, क्रोधपूर्वक भी किस प्रकार बाँध सकती हैं ? अतएव ऐसी स्थिति में, अत्यन्त विरुद्ध विषय का भी समाधान करने में परमपण्डितस्वरूपा, उनकी कृपाशक्ति ही चिन्ता से युक्त हो गई। तात्पर्य यह है कि, श्रीकृष्ण ने कातरतापूर्वक पहले मैया से यह शपथ करवा ली थी कि, "मैया ! मेरी ताड़ना मत कर। मैं, तेरे हाथ में आ जाऊँगा" तो भी मैया के द्वारा, अपने बाँधने का आग्रह देखकर, श्रीकृष्ण के मन में बालकपन के हठ के कारण, कुछ कोप-सा उत्पन्न हो गया था। बस, उसी से अपने प्रभु की न बँधने की सम्मति को समझकर "मेरे प्रभु को कौन बाँध सकता है ?" यह भाव लेकर, उस समय श्रीकृष्ण की विभुताशक्ति स्वतः प्रगट हो गई। उसके बाद फिर भी, बाँधने के आग्रह की अनिवृत्ति एवं माता के अत्यन्त परिश्रम को देखकर, श्रीकृष्ण के मन में, जब अपने हठ के त्यागने की इच्छा प्रगट हो गई, उसी समय विभुताशक्ति अन्तर्हित हो गई। क्योंकि, कृष्ण एवं कृष्ण के भक्तों के बीच में, भक्तों की प्रतिज्ञा की ही प्रबलता देखी-सुनी जाती है। देखो, महाभारत के युद्ध में, श्रीकृष्ण ने अपनी प्रतिज्ञा को छोड़कर, भक्तवर भीष्मजी की प्रतिज्ञा ही पूर्ण कर दिखाई। अतः "माता के परिश्रम के दर्शन से उत्पन्न स्नेह के अधीन होकर, अब मेरा बँध जाना ही मुझको सुखप्रद होगा।" श्रीकृष्ण की मनोवृत्ति, जब इस प्रकार की हो गई; उसी समय दूसरी शक्तियों की वृत्ति को दूर कर देनेवाली, कृपाशक्ति का प्रादुर्भाव हो गया ॥१४॥

सभी रस्सियों की दो अंगुल की कमताई के विषय में, रहस्यप्रदर्शक मूलकारण कहते हैं कि, इतनेपर भी अपने बाँधने के आग्रह से अत्यन्त परिश्रम के कारण, खिन्न शरीरवाली माता को देखकर, श्रीकृष्ण के मन में कृपाशक्ति का प्रादुर्भाव हो गया। भगवान्, केवल दो ही गुणों से बँधते हैं,

एक तो भजन करनेवाले भक्तजन का परिश्रम, दूसरा भगवान् की कृपा; अन्यथा, दूसरे गुणों से नहीं बँधते। जबतक उन दोनों गुणों की उत्पत्ति नहीं हुई थी, तभीतक रस्सियों की दो अंगुल की कमताई बनी रही। अतः, अब दोनों गुण उपस्थित हो गये, अर्थात् यशोदा-मैया का परिश्रम भी पराकाष्ठापर पहुँच गया; एवं श्रीकृष्ण के मन में कृपादेवी का प्रादुर्भाव भी हो गया। इसलिये माता के द्वारा दुबारा बाँधने का उद्यममात्र करते ही, श्रीकृष्ण ने बन्धन को अङ्गीकार कर लिया।

**सभी रस्सियों की दो अंगुल की कमताई के विषय में, मूलकार का भाव तो—**

**स्वमातुः स्विन्नगात्राया विस्रस्तकवरस्रजः।**
**दृष्ट्वा परिश्रमं कृष्णः कृपयाऽऽसीत् स्वबन्धने॥** (भा० १०।९।१८)

इस श्लोक के अनुसार था, सो मूल के अनुसार कह दिया। अब, कुछ प्रसङ्गानुसारी भाव, श्रीहरिसूरिकृत 'श्रीभक्तिरसायन'–ग्रन्थ के अनुसार वर्णन करते हैं, यथा—

१. संस्कृत-साहित्य में 'गुण'–शब्द के अनेक अर्थ हैं :—सद्गुण, सत्त्व आदि गुण, और रस्सी। सत्त्व, रज आदि गुण भी, भगवान् का जब स्पर्श नहीं कर पाते, तब यह छोटा-सा गुण, अर्थात् दो बित्ते की रस्सी, उन्हें कैसे बाँध सकती है? इसीलिये रस्सी कम रह गई।

२. इस संसार में, विषयों के द्वारा, केवल इन्द्रियों का ही बन्धन सुना जाता है। इसीलिये 'विषय'–शब्द की **"विषिणोति बध्नातीति विषयः"** यह व्युत्पत्ति सार्थक है। किन्तु, इन्द्रियों के अधिपति, हृषीकेश का, विषयों के द्वारा बन्धन कभी भी नहीं सुना गया है। इसलिये इन्द्रियों को या गायों को बाँधनेवाली वह रस्सी, 'गोपति' (इन्द्रियों के या गायों के स्वामी) श्रीकृष्ण को, किस प्रकार बाँध सकती थी?

३. वेदान्त-सिद्धान्त के अनुसार, संसार में बन्धन तो अध्यस्त का ही सुना जाता है; किन्तु, अधिष्ठान का नहीं। भगवान् श्रीकृष्ण का उदर, अनन्तकोटि ब्रह्माण्डों का अधिष्ठान है। उसका भला, बन्धन कैसे हो सकता है?

४. जिस जीव के ऊपर भगवान् की अनुग्रहपूर्ण कृपादृष्टि हो जाती है, वह जीव, सदा के लिये मुक्त हो जाता है। इसी प्रकार यशोदा-मैया, अपने हाथ से बाँधने के लिये जो रस्सी उठाती थीं, उसीपर श्रीकृष्ण की दृष्टि पड़ जाती थी, वह स्वयं मुक्त हो जाती थी; अतः, बन्धन की हेतु कैसे बन पाती?

५. कोई साधक, यदि अपने गुणों के द्वारा, भगवान् को वश में करना चाहे, तो नहीं कर सकता। मानो यही भाव सूचित करने के लिये, कोई भी 'गुण' (रस्सी), भगवान् श्रीकृष्ण के उदर को पूर्ण करने में समर्थ नहीं हुआ।

६. जिस वस्तु को एक अन्धा नहीं देख सकता, उसको सैकड़ों अन्धे मिलकर भी कैसे देख सकते हैं? मानो इसी भाव को विचारकर, सभी रस्सियाँ कम पड़ गईं।

**रस्सी, दो अंगुल ही कम क्यों हुई?** इसके उत्तर में कहते हैं :—

१. भगवान् ने सोचा कि, इस जगत् में जब मैं, शुद्ध हृदयवाले भक्तों से मिलना चाहता हूँ, उस समय मेरे साथ, एकमात्र सत्त्वगुण से ही सम्बन्ध स्फूर्ति पाता है, रजोगुण, तमोगुण से नहीं। मानो इसी भाव को प्रगट करने के लिये, उन्होंने रस्सी दो अंगुल कम कर दी।

२. श्रीकृष्ण ने विचारा कि, जहाँ प्राकृत-नाम एवं प्राकृत-रूप होता है, वहीं बन्धन होता है; अतः **"जन्म कर्म च मे दिव्यं"** गीता ४।९ के अनुसार, प्राकृतनाम-रूप से रहित, मुझ परमात्मा में बन्धन उचित नहीं है, मानो दो अंगुल कम रहनेवाली रस्सी ने यह भाव समझा दिया।

३. हे प्रभो ! इस समय आपको, नारदमुनि के शापरूप बन्धन से, दो वृक्षों की मुक्ति करनी है, मानो इसी भाव को बताती हुई, रस्सी दो अंगुल कम पड़ गयी।

४. भगवत्कृपा से द्वैतानुरागी भी मुक्त हो जाता है, और असङ्ग-ब्रह्म भी प्रेम से बँध जाता है, मानो इन दोनों भावों को सूचित करने के लिये, रस्सी दो अंगुल कम पड़ गयी।

५. यशोदा-मैया ने छोटी-बड़ी अनेक रस्सियाँ, अलग-अलग एवं एकसाथ भी, भगवान् की कमर में लगायीं; परन्तु वे, पूरी न पड़ीं; क्योंकि, भगवान् में छोटे-बड़े का भेद नहीं है। रस्सियों ने कहा—भगवान् के समान अनन्तता, अनादिता और विभुता हमलोगों में नहीं है; इसलिये इनको बाँधने की बात बंद करो। अथवा जैसे नदियाँ, समुद्र में समा जाती हैं, वैसे ही 'सारे गुण' (सारी रस्सियाँ), अनन्तगुण-वाले भगवान् में लीन हो गये, अर्थात् अपना नाम-रूप दोनों खो बैठे। मानो ये दो भाव सूचित करने के लिये ही, सारी रस्सियाँ दो अंगुल कम पड़ गयीं।

६. तत्त्व, दो हैं; स्वतन्त्र एवं परतन्त्र। स्वतन्त्र भगवान् है, परतन्त्र जीव है। मानो इन दो तत्त्वों को सूचित करने के लिये ही, रस्सी दो अंगुल कम पड़ गयी।

**इतना चमत्कार दिखाकर भी, भगवान् पुनः क्यों बँध गये** ? इस प्रश्न के उत्तरात्मक कुछ भाव इस प्रकार हैं :—

१. श्रीकृष्ण ने सोचा कि, माता के हृदय से द्वैतभावना जब दूर नहीं हो रही है, तब मैं, अपनी असङ्गता, व्यर्थ में क्यों प्रगट करूँ ? अर्थात् जो मुझे, बद्ध समझता है, उसके लिये बद्ध होना ही उचित है। इसलिये वे बँध गये।

२. मैं, अपने भक्त के छोटे-से गुण को भी पूर्ण कर देता हूँ, यह सोचकर भगवान् ने, यशोदा-माता के छोटे-से 'गुण' (रस्सी) को भी, अपने बाँधने योग्य बना लिया।

३. यद्यपि मुझ में अनन्त, अचिन्त्य, कल्याणमय गुणगण निवास करते हैं, तथापि वे गुण, तबतक अधूरे ही रहते हैं कि, जबतक मेरे भक्त, अपने गुणों की मुहर, उनपर नहीं लगा देते। मानो यही सोचकर, यशोदा-मैया के 'गुणों' (वात्सल्य, स्नेह आदि और रज्जु) से, भगवान् श्रीकृष्ण ने अपने को पूर्णोदर **'दामोदर'*** बना लिया **(दाम उदरे यस्य स इति व्युत्पत्तेः)**।

४. भगवान् श्रीकृष्ण, इतने कोमल हृदयवाले हैं कि, अपने भक्त के प्रेम को पुष्ट करनेवाला

---

* 'श्रीदामोदराष्टक'-नामक जो स्तोत्र है, वह, पद्मपुराण में श्रीरुक्माङ्गद-मोहिनी संवाद में, श्रीसत्यव्रतमुनि के द्वारा कहा गया है। उसके ऊपर श्रीसनातन गोस्वामी के द्वारा लिखे हुए भाष्य का अविकल अनुवाद मैंने किया है। जो कि भक्तों की नित्य पाठ की वस्तु है। वह भाष्य, भक्ति के अनेक सिद्धान्तों से परिपूर्ण है। वह अनुवाद, मेरे द्वारा अनूदित **'श्रीस्तवरत्ननिधिः'**-नामक ग्रन्थ में प्रकाशित है। इस ग्रन्थ में श्रीगुरुदेव-श्रीगौराङ्गमहाप्रभु एवं उनके परिकर तथा श्रीकृष्ण-श्रीराधा-वृन्दावन-गोवर्धन-यमुना-राधाकुण्ड-श्यामकुण्ड-तुलसी-मथुरा-अष्टकालीनलीला एवं 'हरे कृष्ण'-महामंत्र की अनेक विस्तृत रसमयी व्याख्याएँ भी विद्यमान हैं।

**प्राप्तिस्थान**—श्रीपुरुषोत्तमदास, ११७ गोपीनाथ घेरा, वृन्दावन—२८१ १२१। मूल्य रु० ५.५०।

परिश्रम भी, सहन नहीं करते हैं। वे, अपने भक्त को परिश्रम से मुक्त करने के लिये, स्वयं ही बन्धन स्वीकार कर लेते हैं।

५. तत्त्वदृष्टि से तो, भगवान् में बन्धनकारक कोई भी गुण संलग्न नहीं है। यदि कोई प्रतिभासित भी होता है तो, वह मध्य में ही है; आदि–अन्त में नहीं। मानो श्रुति-प्रतिपादित इस भाव को दिखाने के लिये ही, श्रीकृष्ण ने, अपने 'मध्यभाग' (कमर) से बन्धन स्वीकार कर लिया।

६. उस समय, अपने इष्टदेव को इस प्रकार प्रेम के बन्धन में बँधे हुए देखकर, नन्दरानी की स्तुति करते हुए श्रीनारदजी उपस्थित होते हैं, जिसका चित्रण, श्रीरूप गोस्वामी ने इस प्रकार किया है—

**गुणैस्त्रिभिरनर्गलैः किल जगत्त्रयीवर्तिन-**
**श्चतुर्मुख–पुरःसरानपि बबन्ध यः प्राणिनः।**
**व्रजेन्द्रमहिषि ! ब्रुवे किमिह ते प्रभावावली-**
**मबन्धि तनुभिर्गुणैः स बलवान् मुकुन्दस्त्वया॥**

यशोदा-माता को प्रणाम करके, श्रीनारदजी—"हे नन्दरानी जू ! मैं, यहाँपर तुम्हारी प्रभावावली का क्या वर्णन करूँ ? क्योंकि, तुमने तो प्राणीमात्र को मुक्त करनेवाले परमप्रबल उन मुकुन्द भगवान् को भी, अपने थोड़े-से गुणों, अर्थात् प्रेममयी रस्सियों के द्वारा बाँध रखा है कि, जो सत्त्व–रज–तमः, इन तीन अनर्गल गुणों के द्वारा, त्रिलोकवर्ती ब्रह्मा आदि प्राणियों को भी, सदा बाँधते रहते हैं।"

७. उसी समय, शृङ्गाररस की उपासिका कोई गोपी आकर बोली कि, "हे श्यामसुन्दर ! आप कहो तो, मैं, आपके बन्धन को खोल दूँ", इसके उत्तर में श्रीकृष्ण—

**वात्सल्यमण्डनमयेन ममोरुदाम्ना, यः कोऽपिबन्धगरिमा निरमायि मात्रा।**
**तन्मुक्तये परमबन्धविमोक्षणोऽपि, नाऽहं क्षमे सखि ! परस्य तु का कथाऽत्र॥**

( श्रीरूप गोस्वामी )

"अरी सखि ! देख, मेरी मैया ने, वात्सल्यरस की भूषणस्वरूप विशिष्टरस्सी के द्वारा, मेरे बन्धनमय गौरव का जो निर्माण किया है, उससे छुड़ाने के लिये तो, मैं भी समर्थ नहीं हूँ। अतः, जीवमात्र के अविद्यारूप परमबन्धन को छुड़ानेवाला मैं भी, इस बन्धन से छुड़ाने के लिये, जब समर्थ नहीं हो रहा हूँ, तब यहाँपर दूसरे की क्या बात चल सकती है ?"

८. इस प्रसङ्ग में, श्रीधर स्वामी ने भी यह कहा है :—

**बन्धनानि खलु सन्ति बहूनि, प्रेमरज्जुकृतबन्धनमन्यत्।**
**दारुभेदनिपुणोऽपि षडङ्घ्रि-र्निष्क्रियो भवति पङ्कजकोशे॥**

"संसार में, बन्धन तो बहुत-से हैं; परन्तु, प्रेमरूपी रस्सी के द्वारा किया गया बन्धन, एक दूसरा ही होता है। क्योंकि, देखो ! जो 'भ्रमर' (भौंरा), काष्ठ में छिद्र करने में कितना ही निपुण हो; किन्तु, वही भ्रमर, कमल की कलिका में बँधकर, निष्क्रिय हो जाता है।" तात्पर्य—वात्सल्यरस के प्रेमी के बन्धन को, वात्सल्यरस का उपासक, प्रेमी ही खोल सकता है। इसलिये वात्सल्यरस की मूर्तिस्वरूपा यशोदा-मैया के द्वारा बाँधे हुए, प्रेममय बन्धन को, वात्सल्यरस के मूर्तस्वरूप श्रीनन्दबाबा ही खोलेंगे॥१५॥

## यमलार्जुनमोक्ष-लीला

**ततः सिद्धार्थेव सा सहचरबालकान् प्रति 'भो भो भवद्भिरवलोकनीयोऽयं स्वयमात्मानं मोचयित्वा यदि पलायते, तदाहमाकारणीया' इति प्रोच्य पुरपुरन्ध्रीभिः सह भवनमध्यमाविवेश। गतायां च तस्यां विगतरोदनमलिनिमानमाननचन्द्रमतिप्रसन्नमादधानो जननीकृतो बन्धः कार्यान्तरोपयोगी भवत्विति परमयोगीन्द्रस्य निजपरमप्रियभक्तस्य नारदस्य नारदस्य वचनामृतमृतमेव कर्तुं तदभिशापलब्धतरुजन्मनोर्धनदतनुजन्मनोर्नलकूबरमणिग्रीवयोरनुग्रहप्रहिलमना मन्दमन्दमुदूखलं विकर्षन् जानुकरचंक्रमणेन तयोरभ्यासमभ्याययौ ॥१६॥**

---

### यमलार्जुनमोक्ष-लीला

श्रीयशोदा-मैया, श्रीकृष्ण को ऊखल में बाँधकर, मानो कृतार्थ ही होकर, श्रीकृष्ण के साथ खेलनेवाले सुबल, श्रीदामा आदि उन बालकों के प्रति—"अरे बालको ! तुम सब मिलकर, इस हमारे लाला को देखते रहना। यदि यह, अपने को स्वयं ही बन्धन से मुक्त करके भागे तो, उस समय मुझको बुला लेना।" इस प्रकार कहकर, पति-पुत्रवाली पुरवासिनी गोपियों के साथ, अपने भवन में प्रविष्ट हो गई। माता के जाते ही, श्रीकृष्णचन्द्र, अपने मुखचन्द्र को रोने की मलिनता से रहित, एवं अत्यन्त प्रसन्न बनाकर "माता के द्वारा किया हुआ मेरा बन्धन, अन्यजनों के बन्धन छुड़ानारूप दूसरे कार्य का उपयोगी बन जाय, तो अच्छा हो" यह विचारकर, परमयोगीन्द्र एवं अपने परमप्रिय भक्तराज श्रीनारदजी के वचनामृत को सत्य करने के लिये, एवं उन्हीं के शाप के द्वारा वृक्ष का जन्म प्राप्त करनेवाले, एवं कुबेर के पुत्र, 'नलकूबर'-'मणिग्रीव'-नामक दोनों भाइयोंपर, अनुग्रहपूर्ण आग्रह से युक्त मनवाले होकर, घुटुवन एवं दोनों हाथों की चाल से धीरे-धीरे ऊखल को खींचते-खींचते, उन दोनों वृक्षों के निकट ही आ पहुँचे। इस गद्य में व्युत्पत्तिपूर्वक 'नारद'-शब्द का यह अर्थ है कि (**'नृविक्षेपे' इत्यस्य घञि, वृद्धौ नारं इति रूपं भवति, नारं तयोर्मदिराकृतविक्षेपं द्यति शापव्याजेन खण्डयतीति नारदः। यद्वा 'नृ नये' इत्यस्य रूपं नारं इति, नारं नीतिं ददाति स्वोपदेशेनेति नारदः। यद्वा नराणां सम्बन्धि इदं अज्ञानं नारं, तत् द्यति खण्डयति स्वोपदेशेनेति नारदः। यद्वा नराणां समूहो नारस्तं द्यति खण्डयति परस्परकलहोत्पादनेनेति नारदः)** कुबेर के पुत्र, उन दोनों भाइयों के मदिरा के द्वारा किये गये विक्षेप को, अपने शाप के बहाने जो खण्डित कर देते हैं, अथवा अपने मङ्गलमय उपदेश के द्वारा उनको नीति का उपदेश देते हैं, अथवा उपदेश के द्वारा नरमात्र के अज्ञान को दूर करते हैं, अथवा कलहप्रिय होने के नाते, कभी-कभी परस्पर में कलह उत्पन्न करके, नरसमुदाय को जो छिन्नभिन्न कर देते हैं, उन्हीं का नाम 'नारद' है।

इस सोलहवें गद्य की टीका में, श्रीविश्वनाथ चक्रवर्ती प्रणीत दो श्लोक मिलते हैं, वे, 'दामोदर-लीला' के भावप्रदर्शन के परमोपयोगी हैं, यथा—

**प्रणयरसनया तन्मानसोलूखलान्तः, श्वपचमपि निबद्धो मोचये मृत्युपाशात्।**
**विधिमपि परिबध्नामीदृशं चेदबद्धो, मुनिमपि नयकारागारमध्ये क्षिपामि ॥१॥**

**इति बत मम बद्धस्यैव यन्मोचकत्व-,व्रतमिह न जनन्यां सार्थकत्वं प्रयाति।**
**तदुपपुरभुवौ द्रागर्जुनौ मोचयामी-,त्यमृशदिव मुकुन्दस्तत्समीपं जिहानः ॥२॥**

भावार्थ—'यमलार्जुन'-नामक दोनों वृक्षों के निकट जाते हुये श्रीकृष्ण ने, अपने मन में, मानो

**तदनु सहचरबालका अपि चलितवन्तो दूरे सदसतोरिव एकमूलयोः, ज्ञानकर्मणोरिव पृथक्-पृथक्काण्डयोः, सामयजुषोरिव बहुशाखयोः, महाराजकीर्तिप्रतापयोरिव विदूर-विस्तारयोर्गिरिवरघनवरयोरिव महासारयोर्वर्षाशरत्कालयोरिव बहुतराब्दयोः, ब्रह्माण्ड-विराड्-विग्रहयोरिव महास्थूलयोः, भीमानुजकार्तवीर्ययोरिवार्जुन-नामधेययोर्नकुल-सहदेवयो-रिव यमयोर्महीरुहयोः समीपमुपसर्पन्तं तमोलोक्य दिनकरकिरणासहिष्णुतयानयोर्मूलमव-लम्बते, इति यदा वितर्कयाम्बभूवुः, तदैव दृश्यमान एव तयोर्मूलमध्यमध्यास्य तिर्यक्कृतो-लूखलः खलहन्ता स आश्चर्यबालकोऽवालकोऽमलवपुरपूर्वचित्रचरित्रो विना प्रयत्नेनैव तावदु-लूखल-सङ्घट्टनतः समूलमुन्मूलयामास ॥१७॥**

---

यह विचार किया कि, "प्रेमरूप रज्जु के द्वारा, चाण्डाल के हृदयरूप ऊखल में बँधा हुआ तो मैं, चाण्डाल-व्यक्ति को भी मृत्युरूप पाश से विमुक्त कर देता हूँ। यदि इस प्रकार, प्रेमरूप रज्जु के द्वारा विधाता ने भी, अपने हृदयरूप ऊखल में मुझको नहीं बाँधा तो, विधाता को भी बाँध लेता हूँ। और भक्तों की तरह, प्रेमरूप 'रज्जु' (डोरी) में न बाँधनेवाले मुनि को भी, मैं, नीतिरूप कारागार में पटक देता हूँ। इस प्रकार प्रेमरूपी डोरी में बँधकर भी, दूसरे निबद्धजीवों की मुक्ति कर देनारूप जो मेरा व्रत है, वह इस समय, अपनी माता के विषय में तो, सार्थक नहीं हो रहा हैं। इसलिये महावनरूप पुर की निकटवर्ती भूमि में, उत्पन्न होनेवाले यमलार्जुन वृक्षों को शीघ्र ही मुक्त कर दूँ" ॥१६॥

अपने मन में यह विचारकर, श्रीकृष्ण, जब उन दोनों वृक्षों के निकट आ गये, तब उनके पीछे-पीछे सुबल, श्रीदाभा आदि उनके सहचर-बालक भी चल दिये। उन सबकी दृष्टि दूर से ही उन दोनों वृक्षोंपर पड़ गयी। और देखा कि, 'स्थूल' एवं 'सूक्ष्म'-नामक दोनों तत्त्वों का, प्रकृति-पुरुषरूप मूलकारण, जिस प्रकार एक है, उसी प्रकार इन दोनों वृक्षों का मूल भी एक है। ज्ञानकाण्ड एवं कर्मकाण्ड का विषय, जिस प्रकार पृथक्-पृथक् है, उसी प्रकार इन दोनों वृक्षों का 'काण्ड' (तना) भी अलग-अलग है। सामवेद एवं यजुर्वेद, जिस प्रकार बहुत-सी शाखाओं से युक्त हैं, उसी प्रकार ये दोनों वृक्ष भी अनेक शाखाओं से युक्त हैं। महाराजा की कीर्ति एवं प्रताप, जिस प्रकार बहुत दूरतक विस्तृत रहते हैं, उसी प्रकार इन वृक्षों का विस्तार भी बहुत दूरतक फैला हुआ है। पर्वतराज का महान् सार, जिस प्रकार स्थिरता, एवं श्रेष्ठ मेघ का महान् आसार, जिस प्रकार धारासम्पात होता है, उसी प्रकार इन दोनों वृक्षों का महान् सार भी मज्जारूप है। वर्षाकाल, जिस प्रकार बहुत से अब्दों, अर्थात् मेघों से युक्त रहता है, एवं शरत्काल भी, जिस प्रकार बहुत से 'अब्दा' **(अपां दा शुद्धिः 'दैप् शोधने' इत्यस्मादङि अब्दा इति रूपम्)**, अर्थात् बहुत से जलों की 'शुद्धि' (निर्मलता) से युक्त रहता है, उसी प्रकार ये दोनों वृक्ष भी, बहुत से अब्दों के, अर्थात् वर्षों के हैं। ब्रह्माण्ड एवं विराट् स्वरूप का 'विग्रह' (शरीर), जिस प्रकार अत्यन्त स्थूल होता है, उसी प्रकार ये दोनों वृक्ष भी महान् स्थूल हैं। भीम के छोटे भाई, एवं महाराज कृतवीर्य के पुत्र—इन दोनों का नाम, जिस प्रकार अर्जुन है, उसी प्रकार इन दोनों वृक्षों का नाम भी अर्जुन है। नकुल एवं सहदेव, जिस प्रकार यमज कहलाते हैं, उसी प्रकार ये दोनों वृक्ष भी 'यमज' (युगल) हैं। इस प्रकार के उन दोनों वृक्षों के निकट जाते हुए श्रीकृष्ण को देखकर, श्रीकृष्ण के सहचर-बालक, जबतक "ये श्रीकृष्ण, सूर्य की किरणों की असहिष्णुता के कारण, इन दोनों वृक्षों के मूल का अवलम्बन कर रहे हैं" इस प्रकार की तर्कना कर रहे थे, तभीतक खलनिहन्ता श्रीकृष्ण ने, दिखाई देते-देते, उन दोनों वृक्षों के मूल में प्रविष्ट होकर, ऊखल को टेढ़ा करके, प्रयत्न के बिना ही, ऊखल के झटका से, उन दोनों वृक्षों को, मूलसहित उखाड़ दिया;

एवं तन्नामकीर्तनेन सवासनेऽहःसङ्घ इव तेन समुन्मूलिते तरुद्वये जगदण्डभाण्ड-विवरवर्ति-सकलशब्द-निर्वापकः कश्चन प्रलयघनघटानिर्मुक्त-महाशनिप्रकरभैरवाऽऽरवानुकारी मडमडेति ध्वनिविशेषः सविशेषमुत्पपात, तद्द्वयं च निपपात। पतितयोश्च तयोर्मध्य एव स उलूखलनिबद्धस्तादृशेनापि भैरवेण रवेण नतरामुद्विग्नमना मनागपि न चकितः प्रसन्न-वदनस्तयोरात्मानाविव मूर्तिमन्तौ परमतेजस्विनौ दिव्यमूर्तो पुरुषावालोकयामास। तावपि शापनिर्मुक्तौ नित्यमुक्तमपि बद्धं नित्यशुद्धमपि नवनीताऽपहारदूषितं जगद्बन्धमोचकमपि मातृवात्सल्येन स्वीकृतबन्धं तमभितुष्टुवतुः ॥१८॥

**यमलार्जुनकर्तृक-श्रीकृष्णस्तुतिः**

'जय जय सच्चिदानन्दघन! घनघटामेदुर! दुरवगाहलील! लीलयाकृत-धरणि-तलावतरण,! रणसर्वदा-नव-सर्वदानव-पराभव-भवत्पटिमचटुलभुजबल! जवलवोत्खात-

---

क्योंकि, वे श्रीकृष्ण तो आश्चर्यमय बालक हैं, एवं (**अवगता व्यस्ततया लम्बिता अलकाश्चूर्णकुन्तला यस्य स अवालकः**) जिनकी अलकावली उस समय अस्तव्यस्तभाव से चारों ओर बिखर रही है, तथा निर्मल शरीरवाले हैं, और अपूर्व विचित्र चरित्र करनेवाले हैं ॥१७॥

भगवन्नाम-संकीर्तन के द्वारा, जिस प्रकार वासनाओं सहित समस्त पापसमूह विनष्ट हो जाते हैं, उसी प्रकार श्रीकृष्ण के द्वारा वे दोनों वृक्ष, जब समूल उखाड़ दिये गये, तब ब्रह्माण्डरूप 'भाण्ड' (पात्र) के छिद्र में रहनेवाले समस्त शब्दों को दूरकर देनेवाला, एवं प्रलयकालीन घनों की घटा के द्वारा छोड़े हुए महान् वज्रसमुदाय के भयङ्कर शब्द का अनुकरण करनेवाला, कोई 'मड़-मड़' इस प्रकार का ध्वनि-विशेष, विशेषतापूर्वक उत्पन्न हो गया, वे दोनों वृक्ष भी धरती में गिर पड़े। गिरे हुए उन दोनों के बीच में ही, ऊखल से बँधे हुए श्रीकृष्ण ने, उस प्रकार के भयङ्कर शब्द के द्वारा किंचिद् भी उद्विग्न मनवाले न होकर, तथा किंचिद् भी 'चकित' (भयभीत) न होकर; बल्कि, प्रसन्नमुख होकर, उन दोनों वृक्षों की मूर्तिमान् आत्मा की तरह, परमतेजस्वी दो दिव्यपुरुषों का दर्शन किया। वे दोनों यमलार्जुन भी शाप से निर्मुक्त होकर, श्रीकृष्ण की स्तुति करने लग गये। श्रीकृष्ण, उस समय नित्यमुक्त होकर भी, भक्तों के प्रेमरूप बन्धन में बँधे हुए थे; नित्यशुद्ध होकर भी, माखनचोरी के अभियोग से दूषित-से हो रहे थे; संसारभर के बन्धन को काटनेवाले होकर भी, मातृवात्सल्य से बन्धन को स्वीकार किये हुए थे। इसी प्रसङ्ग में श्रीरूप गोस्वामी ने, प्रेम में निबद्ध होनेवाले श्रीकृष्ण के स्वभाव का, कितना सुन्दर चित्रण किया है, यथा—

**अयं सर्वज्ञानां गुरुरपि भजत्यज्ञपदवीं, प्रभूष्णूनां चूडामणिरपि जडीभावमयते।**
**सदा सान्द्रानन्दप्रकृतिरपि धत्ते विधुरतां, मुकुन्दः स्वीकुर्वन् प्रणयिनि जने प्रेमवशताम् ॥**

"मायामयबन्धन से सभी को विमुक्त कर देनेवाले, ये श्रीकृष्ण, अपने प्रेमी-भक्तजन के ऊपर, प्रेममयी विवशता को अङ्गीकार करके, सर्वज्ञ-शिरोमणियों के गुरु होकर भी, अज्ञानी-से बन जाते हैं; एवं होनहार व्यक्तियों के या अनेक ब्रह्माण्डाधिपतियों के मुकुटमणि होकर भी, जड़ता को प्राप्त हो जाते हैं; और सदा सान्द्रानन्दमय स्वभाववाले होकर भी, वियोगी का भाव धारण कर लेते हैं" ॥१८॥

**यमलार्जुनद्वारा श्रीकृष्ण की स्तुति**

श्रीकृष्ण की स्तुति करते हुए यमलार्जुन बोले कि, "हे सच्चिदानन्दमूर्ते! आपकी सदा जय-

**महार्जुनद्वन्द्व ! निर्द्वन्द्व! निर्भरपुरुकृप ! कृपणजनवत्सल ! जनवत् सललित-विलासव्रज ! व्रजपुर-मङ्गलावतार ! तारकेशक्लेशकर-वदनबिम्ब ! बिम्बबन्धूकरुचिरमधुराधर ! धरणितलाऽलङ्कारकार ! कारणहीनकृपा-कृपाणलतिकालूनयाऽनाद्यविद्ययानन्दितमतिमज्जन ! मतिमज्जन-निर्विषयलीलाऽकूपार ! पारमहंस्यपथाधिगम्य-चरणकमल ! कमलजशितिकण्ठादि-कण्ठाऽऽभरणीकृतगुणगण ! गणनातीत-लोकोत्तरप्रभाव ! प्रभाबहुल ! बहुललितविहार ! हारविलसद्-वक्षःस्थल ! स्थलकमलविमलपदयुग ! युगचतुष्ककृतांशावतार ! तारकावदगणेयनामरूप ! निर्मलयशोवदात ! दातरभिमतानामभिमतानामखिललोकनाथ ! नाथ नमस्ते नमस्ते। जगति समस्ते समस्ते कोऽपरः, परमपुरुष ! तव कुहकं कुह कं न मोहयति, दुर्घटघटनचातुरी चाऽऽतुरीकरोति कस्य न मनो मनोरम ! मूर्तानन्द ! नन्दनन्दन ! नन्दनवनविहारिणां मुकुट-महामारकत ! कतमो भवन्तमुत्तमश्लोकमुपश्लोकयितुमर्हति । त्वमसि मूर्तामूर्तानन्दत्वेन व्यक्ताव्यक्ताकारतया, नन्दयसि निजभजनकारिणोऽध्यात्मविदश्च । तेन निरर्गलगलदमन्द-चिन्मकरन्दमन्दाकिनीमेदुरे तव चरणारविन्दे विन्देव रतिमरतिमपाकुरु ॥१६॥**

---

जयकार हो प्रभो ! क्योंकि, आपका श्रीविग्रह, सजल-घनघटा के समान श्यामल एवं स्निग्ध है ! आपकी लीला, अपार है ! आप लीलापूर्वक ही भूतलपर अवतार लेते रहते हो ! एवं आपकी भुजाओं का बल, युद्ध के विषय में सर्वदा नवीन रहनेवाले समस्त दानवों की पराजय के निमित्त उत्पन्न होनेवाली चतुराई के विषय में चञ्चलता से युक्त रहता है ! आप 'यमलार्जुन'-नामक विशाल वृक्षों को वेग के लवमात्र से उखाड़नेवाले हो ! स्वयं निर्द्वन्द्व हो ! सभी के ऊपर विशेष कृपा करनेवाले हो ! दीनजनोंपर आपका बड़ा वात्सल्य है ! आपका लीलामय विलाससमूह साधारणजनों की तरह सुन्दर है ! आपका अवतार, व्रजमण्डल के लिये मङ्गलमय है ! आपका वदनबिम्ब अपने स्वाभाविक सौन्दर्य के द्वारा, चन्द्रबिम्ब को भी क्लेश पहुँचानेवाला है; अर्थात् तिरस्कृत कर देनेवाला है ! आपका सुमधुर 'अधर' (ओष्ठ) बिम्बफल एवं बन्धूक-पुष्प से भी सुन्दर है ! आप अपनी लीलाओं के द्वारा भूतल को विभूषित करनेवाले हो ! एवं कारणहीन कृपारूप तलवार के द्वारा, अनादि अविद्या को काटकर बुद्धिमानजनों को आनन्दित करते रहते हो ! (**मतेर्बुद्धेर्मज्जनमाप्लवो यत्र स च निर्विषयो विषयातीतश्च लीलासमुद्रो यस्य "समुद्रोऽब्धिरकूपारः" इत्यमरः**) एवं बुद्धि के गोता लगाने योग्य तथा विषयातीत लीलाओं के तो आप समुद्र हो ! आपके चरण-कमल, परमविरक्त एवं आपमें अनुरक्त परमहंस महात्माओं के मार्ग से प्राप्त हो सकते हैं ! आपके गुणगण, ब्रह्मा एवं शिव आदि देवताओं ने अपने कण्ठ के आभरण बना रखे हैं ! आपका लोकोत्तर प्रभाव, गणनातीत है ! आपकी प्रभा, बहुत है ! आपके समस्त विहार, बहुत मनोहर हैं ! आपका वक्षःस्थल, हारों से शोभायमान है ! आपके विमल चरणयुगल, स्थलकमल के समान हैं ! आप, चारों युगों में अंशावतार धारण करते रहते हो ! आपके नाम एवं रूप, आकाश के ताराओं की तरह अगणनीय हैं ! अपनी निर्मल-कीर्ति के द्वारा, आप प्रायः श्वेतवर्णवाले-से हो रहे हो ! हे लोकनाथ ! आप तो जगत् में अभिमान के स्थानस्वरूप समस्त 'अभिमत' (अभिलषित) पदार्थों को देनेवाले हो ! अतः, हे नाथ ! आपके लिये हमारा बारम्बार नमस्कार है। इस समस्त जगत् में आपके समान और दूसरा कौन है ? अर्थात् कोई भी नहीं। क्योंकि, आपके समान तो आप ही हो। हे परमपुरुष ! आपकी माया, 'कुह' (कहाँ) (**कुत्र इत्यर्थे कुह इत्यव्ययम्**) और किसको मोहित नहीं करती ? अपितु, सभी को मोहित कर देती है। हे मनोहर ! आपकी अघटित-घटनाचातुरी, किसके मन को व्याकुल नहीं बना देती ? हे मूर्तिमय आनन्दस्वरूप !

**किञ्च, वाञ्छावहे किमपि नाऽपरमार्तबन्धो !, त्वत्पादपङ्कजपरागनिषेवि-सङ्गात् ।**
**शापोऽपि यन्मुनिपतेरभवत् प्रसादः, कैर्नाद्रियेत तदहो महतां प्रसङ्गः ? ॥२०॥**

**वागस्तु ते स्तुतिषु तावकपादपद्म-,ध्याने मनस्तव कथाश्रवणे श्रुती च ।**
**किं भूरिणा बत हृषीकपतेऽस्मदीयः, सेवारसेन रसिकोऽस्तु हृषीकवर्गः ॥२१॥**

**देवर्षिणा तव पदाब्जमधुव्रतेन, भूयानकारि बत नौ शपता प्रसादः ।**
**लीलालवोढजगदण्डपरःसहस्रो, येन त्वमक्षिविषयोऽद्भुतबालखेलः ॥२२॥**

**के वर्णयन्तु भगवन् ! भवतो जनन्याः, सौभाग्यमेतदिति भूरि ययाऽसि बद्धः ।**
**यस्यैकलेशशतभागमपीह नापु-,र्ब्रह्मा शिवः शतमखश्च महर्षयश्च ॥२३॥**

---

नन्दनन्दन ! आप तो नन्दनवन में विहार करनेवाले देवताओं के मुकुटों के महा-मरकतमणिस्वरूप हो ! आपकी कीर्ति, सर्वोत्कृष्ट है; अतः, अनेक प्रकार के श्लोकों के द्वारा, आपकी स्तुति कौन कर सकता है ? आप, मूर्तिमान् एवं निराकार दोनों ही प्रकार के आनन्द के स्वरूप से विराजमान हो, एवं स्थूल-सूक्ष्म या प्रत्यक्ष-अप्रत्यक्षरूप से भी सर्वत्र विद्यमान हो। इस प्रकार दोनों स्वरूपों में विद्यमान होकर, आप अपने भजन करनेवाले प्रेमीभक्तों को, तथा अध्यात्मवादी निराकारवादी जनों को भी, सदा आनन्द देते रहते हो। दोनों प्रकार के व्यक्तियों को प्रसन्न करते रहते हो। अतः, हम दोनों भाइयोंपर तो, आप ऐसी कृपा करें कि, जिसके द्वारा निरन्तर प्रवाहशील विशाल चिन्मय-मकरन्द से स्निग्ध, तुम्हारे चरणारविन्द में, प्रीति प्राप्त कर लें, और आपके उसी चरणारविन्द में, जो हमारी अप्रीति है, उसको कृपया दूर कर दीजिये ॥१९॥

"किंच हे आर्तबन्धो ! हम दोनों तो, तुम्हारे चरणारविन्दों के पराग का सेवन करनेवाले भक्तों के सङ्ग के सिवाय और कुछ भी नहीं चाहते । क्योंकि, मुनीश्वर श्रीनारदजी का शाप भी, हम दोनों के ऊपर अनुग्रहरूप में परिणत हो गया । अतः, हाय ! ऐसी स्थिति में, महानुपुरुषों के विशिष्टसत्सङ्ग का, कौन व्यक्ति आदर न करेगा ? ॥२०॥

"अतः प्रभो ! हमारे ऊपर तो ऐसी कृपा कर दीजिये कि, जिससे हमारी वाणी, तुम्हारी स्तुति करने में लगी रहे; हमारा मन, तुम्हारे चरणारविन्दों के ध्यान में लगा रहे; हमारे कान, तुम्हारी कथा के श्रवण में लगे रहें । अहह ! हे हृषीकेश ! अधिक कहने से क्या प्रयोजन ? देखो, हमारी इन्द्रियों का समूह तो, तुम्हारे सेवारूप रस के द्वारा, सदैव तुम्हारा ही रसिक बना रहे ॥२१॥

"अहह ! हर्ष की बात तो यह है कि, तुम्हारे चरणारविन्दों के 'मधुकर' (भ्रमर)स्वरूप, देवर्षि श्रीनारदजी ने शाप देते-देते, हम दोनों के ऊपर महान् अनुग्रह प्रकाशित कर दिया । क्योंकि, जिस अनुग्रह के द्वारा, क्रीडा के लेशमात्र से, अनन्त ब्रह्माण्डों को रोम-रोम में धारण करनेवाले, एवं आश्चर्यमयी बाल्यलीला करनेवाले, आप, हमारे दृष्टिगोचर हो गये हो ॥२२॥

"इसलिये हे भगवन् ! जिसने आपको अपनी प्रेमरूपी रस्सी में बाँध लिया है, उस तुम्हारी माता के अनिर्वचनीय महान् सौभाग्य का, कौन वर्णन कर सकते हैं ? अर्थात् कोई नहीं । क्योंकि, जिस सौभाग्य की एक कला के शतांश भाग को ब्रह्मा, शिव, इन्द्र एवं अनेक महर्षिगण भी नहीं प्राप्त कर पाये ॥२३॥

न ज्ञानिनां सकलवेदविदां च भूमन् !, योगैकनिष्ठमनसां च भवान् सुखापः ।
तेषामतीवसुलभस्त्वमसीह येषां, नन्दात्मज ! त्वयि रतिर्नरबाललीले ॥२४॥

तदनुजानीहि नाथ ! नाथय नौ मनोरथं यथा भवदीयचरणारविन्द एव रतिमुद्वहन्तौ हन्तौचित्येन प्रारब्धफलमुपभुञ्जानौ समयं गमयावहै ॥'२५॥

इति यावदन्तर्हित्य तौ दिशमुत्तरामुपययतुस्तावदेव देव-दिङ्नाग-नागपुरनागरी-वाधिर्यकारिणा त्रासितघोषेण घोषेण तेन पततोर्लब्धशाप-संयमयोर्यमयोरर्जुनयोर्गतरसा तरसा सर्वैव बालवृद्धनर-नारीसंहतिर्व्रजेश्वरी च वितर्कं पुरस्कृत्य कृत्यपराङ्मुखहृदया हृदयारूढपरमशङ्कया कयाचन तत्रैवोपससाद ॥२६॥

आगत्य च भगवते बालकृष्णाय दण्डवत्प्रणामार्थं पतितताया भुवो हस्ताविव, पाताल-विवराद्युगपदूर्ध्वमुत्थाय पृथग्यियासन्तावजगराविव, भगवतेव युगपत् पातितावादिदैत्यौ मधु-कैटभाविव, पतितौ महाद्रुमावन्तराऽन्तराय-रहितमनाकुलमकुतोभयं कुतोऽभयं वितरन्तमिव तं बालमुकुन्दं मुकुन्दं निधिमिव विलोकयन्तः 'किमिदं किमिदमहो विना वात्ययाऽत्ययासादनेन भुवि निपतितावेतौ महार्जुनौ कस्मादकस्मादयं वोभयतो भयतोदकरावेतावन्तरान्तरालेख्यगतं नवपयोद-शकलमिव शिशुरयं समुज्जिहीते ही तेन भाग्यं नोऽधिकतरं बलीयो यदयं निराकुल एवाऽऽस्ते ॥२७॥

---

"अतः हे 'भूमन्' ! (हे सर्वशक्तिमय !) आप, बड़े-बड़े ज्ञानियों को तथा समस्तवेदों के वेत्ता, वैदिकपण्डितों को, और केवल योग में ही निष्ठापूर्वक मन लगानेवाले योगियों को भी, सुखपूर्वक नहीं मिल पाते हो । किन्तु, हे नन्दनन्दन! उन भक्तों के लिये तो, आप अत्यन्त सुलभ हो कि जिनकी प्रीति, नरबालकों की-सी लीला करनेवाले आपके ऊपर है ।।२४।।

"अतएव हे नाथ ! हम दोनों को अनुमति दीजिये, एवं हमारे मनोरथ को उस प्रकार पूर्ण कीजिये कि, जिस प्रकार हम दोनों भाई, आपके चरणारविन्द में ही प्रीति करते हुए, एवं अपने कर्तव्यानुसार अपने-अपने प्रारब्ध के फल को हर्षपूर्वक भोगते हुए, समय को बिताते रहें" ।।२५।।

वे दोनों, इस प्रकार प्रार्थना करके, अन्तर्हित होकर, जब उत्तरदिशा की ओर चल दिये, उसी समय देवता, दिग्गज, नाग, पुर एवं ग्रामनिवासिनी सभी स्त्रियों को 'बधिर' (बहरा) बनानेवाले, एवं गोकुल को भयभीत बनानेवाले, तथा नारदजी का शाप समाप्त हो जानेपर गिरनेवाले, 'यमलार्जुन'-नामक उन दोनों वृक्षों के उस शब्द के द्वारा, खान-पान के रस से रहित होनेवाली, बाल-वृद्ध-नर-नारियों की श्रेणी, तथा व्रजेश्वरी-यशोदा भी, अनेक तर्क-वितर्क आगे रखकर, समस्त कृत्यों से विमुख हृदयवाली होकर, हृदयपटलपर चढ़ी हुई किसी विशिष्ट आशङ्का से युक्त होकर, वहींपर आ पहुँची ।।२६।।

और आते ही, भगवान् बालकृष्ण के लिये दण्डवत् प्रणाम के निमित्त गिरी हुई भूमिदेवी के दोनों हाथों की तरह, एवं पाताल के छिद्र से एकसाथ ऊपर की ओर उठकर, अलग-अलग जाने की इच्छावाले दो अजगरों की तरह, तथा भगवान् नारायण के द्वारा एकसाथ गिराये हुये 'मधु'-'कैटभ'–नामक आदि दैत्यों की तरह, धरतीपर गिरे हुए दो विशालवृक्षों के बीच में, विघ्नों से रहित, व्याकुलता से रहित; एवं कुतः, अर्थात् पृथ्वी से अभय का वितरण करनेवाले उस बालमुकुन्द को, 'मुकुन्द'-नामक निधि की तरह देखते-देखते, "अहो ! यह क्या ? यह क्या हुआ ? जो कि आँधी के बिना ही, विनाश की प्राप्ति के कारण, ये दोनों

**श्रीनन्दद्वारा श्रीकृष्णस्य दामबन्धान्मुक्तिः**

किमेतयोश्चिरकालीनतयोपनतयोपप्लवकारिण्या जरत्तरतया मूलमेव विजीर्णम्, तेन निजविस्तारभारेणैवाऽनयोर्निपातः ? न च तथा, मूलमनयोः सरसमेव, समे बहुलशिफानिवहे स्निग्धता स्थूलता चेति मीमांसमानेषु समानेषु सुखदुःखाभ्यां व्रजजनेषु व्रजपुरपुरन्दरोऽदरोदित-स्मित-सुधालेशपेशलास्यं लास्यं कुर्वतेव मनसा त्वरमाणेन पितरमालोक्य समुल्लसन्तमुल्लसन्तं बालकृष्णं मोचयित्वाऽङ्कीकृत्य कृत्यकोविदामपि सभार्यां स भार्यां 'महदनार्यं कृतं भवत्या' इति जुगुप्समानो गर्गगिरमनुस्मृत्य स्मृत्यविरोधेन ज्ञातमहिम्नः पुत्रस्यैवेयं कृतिरिति मनसि विदाञ्चकार ॥२८॥

तस्मिन्नेव समये सहचराः शिशवोऽपि 'भो भो अनेनसाऽनेन साम्प्रतं तिर्यगेव कृत्वोलूखलं समेखलं समेतभरेणाकर्षणेन समूलमुन्मूलितावेतौ' इति यदूचिरे, चिरेणाऽपि न तत् केऽपि प्रतीयुः । अनन्तरं कृतस्वस्त्ययनं सकलस्वस्त्ययनं तं बालकृष्णं दधिदूर्वाऽक्षता-

---

विशाल–अर्जुनवृक्ष, भूमि में अचानक कैसे गिरपड़े ? और कृष्ण के लिये भयप्रद एवं अपने लिये दुःखप्रद, इस प्रकार दोनों ओर दुःखदायक इन दोनों वृक्षों के बीच-बीच में, चित्र में लिखे हुए नवीन जलधर के खण्ड की तरह, यह बालकृष्ण भी, भली प्रकार ऊपर की ओर निकल रहा है । इससे अनुमान होता है कि, हमारा सौभाग्य, अधिकतर बलवान् है, जिससे कि यह बालक, व्याकुलता से रहित ही विद्यमान है"॥२७॥

**श्रीनन्दजी के द्वारा दामबन्धन से श्रीकृष्ण की मुक्ति**

"देखो, भाइयो ! इन दोनों वृक्षों का 'मूल' (जड़) चिरकालीनता के कारण, उपद्रव करनेवाली अतिशय वृद्धता के कारण, विशेष जीर्ण हो गया है क्या ? एवं उसीके कारण, अपने विस्तार के भार से ही, इन दोनों का पतन हो गया है क्या ? नहीं, नहीं । यह कारण नहीं है । क्योंकि, इन दोनों का मूल तो सरस ही है, एवं दोनों की बहुत-सी शाखाश्रेणी में समानता दीख रही है, तथा दोनों की स्निग्धता एवं स्थूलता भी समान है ।" इस प्रकार सुख-दुःख में समान रहनेवाले, व्रजवासीजन, जब आपस में विचार कर रहे थे, उसी समय नन्दबाबा ने आकर, अत्यन्त प्रगट हुई मन्दमुसकानरूप सुधा के लेश से सुन्दर मुखारविन्दपूर्वक, नृत्य करनेवाले की तरह, शीघ्रता करनेवाले मन से समुल्लसित हुए पिता को देखकर, प्रसन्न होनेवाले बालकृष्ण को, ऊखल के बन्धन से छुड़ाकर, बालकृष्ण को गोद में लेकर, कार्यकुशल-जनों की सभा में भी श्रेष्ठ, अपनी पत्नी यशोदा को "तुमने यह बहुत असभ्य कार्य किया है" इस प्रकार फटकारकर, नामकरण के समय कही हुई "तुम्हारा लाला, गुणों में नारायण के समान है" इस प्रकार की गर्गाचार्य की वाणी का स्मरणकर, अपने मन में यह समझ लिया कि, वृक्ष गिराना आदि यह सब कार्य तो, धर्मशास्त्र के अनुसार जानी गई महिमावाले हमारे पुत्र का ही है ॥२८॥

उसी समय श्रीकृष्ण के साथी-बालक बोले कि, "अजी ! देखो । अजी !! देखो । ये दोनों वृक्ष तो, निरपराध इस श्रीकृष्ण ने, अभी-अभी हमारे सामने ही, मेखला के सहित ऊखल को टेढ़ा करके, अधिकता से युक्त आकर्षण के द्वारा, समूल उखाड़कर पटक दिये हैं ।" बालक, इस प्रकार बहुत देरतक कहते रहे; किन्तु, उनके कथनपर किसी ने भी विश्वास नहीं किया । तात्पर्य—श्रीकृष्ण की बाल्यलीला के

दिनाऽक्षतादिनारायणगुणाधिकगुणं निर्मञ्छ्य कृतमङ्गलतूर्यघोषेण भवनं प्रवेशयामास घोषाधीशः ॥२९॥

मातुराह्वानं प्रातराशश्च

अथ तथैव कदाचन धूलिखेलालसं लालसं वयस्यबालकेषु निजपरागपटलेन धूसरमिन्दीवरमिव धूलिधोरणि-कलिलममलकलेवरमभ्रविभ्रमं भ्रमन्तमितस्ततः खेलनकुतुकाऽऽवेशेन गमितामितकालं सराममभिरामचरितं यथाकालमालयमप्राप्तमवलोक्य सखेदया दयावत्या व्रजपुरपरमेश्वर्या प्रहीयमाणाऽहीयमानानन्त-परमसुकृताधिरोहिणी रोहिणीदेवी त्वरितमागत्य गत्यवसादेनाप्यसन्नपदकमला दूरत एव 'तात! प्रातरारभ्य सन्तत-तन्तन्यमानखेलयाऽऽलयागमनमपि विस्मृतम्; गगनमध्यमध्यवरुह्य तपति ललाटंतपस्तपन एषः, कथमनेन नवनीतकोमलेन वपुषा घनघर्माघातमपि सहसे? सहसेमं खेलारसमपहाय सह सहचरैरेव समेहि, समे हि काले कृतमज्जनो भवदभिरामेण रामेण पूर्वजनिना सह कृताऽशनो जननीमनः प्रमोदय' इत्यूचे ॥३०॥

इति तदुक्त्यापि यदि खेलातो न विरराम रामकनीयांस्तदा गृहागतायां राममातरि मातरिश्ववेगतो गतोत्साहा व्रजेश्वरी स्वयं स्वयन्त्रणया त्वरितमागत्य राममामन्त्र्य निजगाद—

---

माधुर्य में निमग्न हुए, व्रजवासियों के सामने, ऐश्वर्यभाव टिक नहीं पाता। अतः, विश्वास करने का कोई प्रश्न ही नहीं उठता। उसके बाद व्रजराज-श्रीनन्दबाबा ने, समस्तमङ्गलों के आधार, एवं अखण्ड आदिनारायण के गुणों से भी अधिक गुणवाले, उन बालकृष्ण का दही, दूब एवं तण्डुल आदि के द्वारा स्वतिवाचन कराकर, तथा उसके ऊपर बहुत-सा द्रव्य न्योछावर करवाकर, उसे बँटवाकर, तुरही, मृदङ्ग आदि मङ्गलमय बाजाओं के शब्द की धूमधामपूर्वक, अपने भवन में प्रवेश करवा दिया ॥२९॥

मैया का बुलाना एवं प्रातःकालीन भोजन

उसके बाद पहले की तरह, किसी दिन धूली के खेल में ही रस लेनेवाले, समान अवस्थावाले बालकों में शोभा पानेवाले या उनमें लालसा रखनेवाले, अपने पराग के समूह से धूसर-वर्णवाले कमल की तरह, धूलिश्रेणी से धूसरित होकर भी निर्मल शरीरवाले, लीलारूप अमृतमयी वृष्टि के द्वारा मेघका-सा विलास करनेवाले, बालकों के साथ इधर-उधर घूमनेवाले, एवं खेलने के कौतुकमय आवेश के द्वारा बहुत-सा समय बितानेवाले, अतएव मनोहर चरित्रवाले श्रीकृष्ण को, बलदेव के सहित, समयानुसार अपने भवन में न आये हुए देखकर, खेद से युक्त होकर, परमदयामयी श्रीयशोदा-मैया के द्वारा भेजी हुई, अक्षीण—अनन्त—परमपुण्यों की 'सोपान' (सीढ़ी)स्वरूप श्रीरोहिणीदेवी ने, शीघ्र ही आकर, चलने के परिश्रम से भी न थके हुए चरणकमलों से युक्त होकर, दूर से ही कहा कि, "लाला कन्हैया! देख, तैंने तो प्रातःकाल से लेकर, निरन्तर विस्तारित खेल के द्वारा अपने घर में आना भी भुला दिया। और देख, ललाटतट को सन्तप्त करनेवाला यह सूर्य भी, आकाश के बीच में चढ़कर तप रहा है। इसलिये माखन से भी कोमल, अपने इस शरीर के द्वारा, घनीघाम के आघात को क्यों सह रहा है? इसलिये इस खेल के रस को तत्काल छोड़कर, अपने सखाओं के साथ ही चले आओ। और समयानुसार स्नान करके, तुम्हारे साथ खेलनेवाले तुम्हारे मनोहर बड़े भैया, बलराम के साथ भोजन करके, अपनी मैया के मन को प्रसन्न कर दो" ॥३०॥

**'वत्स राम ! त्वरितमेहि, मे हितं वचनमाकर्णय, तव मुखमीक्षमाणो व्रजपुरपुरन्दरोऽपि निरशन एव वर्तते ।' विशेषतश्च आह—'हे वत्स ! कृष्ण ! भवतोऽद्य जन्मर्क्षयोगे मङ्गलाऽभिषिक्तः क्षितिसुरवराशिषा समर्चितः समाचारसमुचितं त्वमपि तेभ्यः कनकवसनादि जनकोपनीतमुपकल्प्य जनकेन सह भोक्तुमर्हसि ।।'३१।।**

**इति निगदन्तो दन्तीन्द्रगामिनी निकटमभ्येत्य 'वत्स एहि' इति कृष्णकरकमलमाधृत्य बलदेवमग्रतः कृत्वा सहचरानपि सहानयन्ती नयं तीव्रमुपपादयन्ती स्वयमेव सहोदरयो रयोपनायित—मङ्गलाभ्यङ्गोद्वर्तन—स्नपन-मार्जन-परिधापनानुलेपन-भूषण-मालादि-सकलसामग्रीका दलदिन्दीवर-सोदरतः कलेवरतो वरतो धूलीमपनीयातिमिततिमितवसनशकलेन परिमृज्य च पुनरभ्यङ्गादिनोपचर्य तदवसरमीक्षमाणस्य व्रजराजस्याभिमुखमुपनिनाय रामकृष्णौ ।।३२।।**

**उपसन्नयोश्च तयोः प्रमुदितमना मनाक् स्मितपूर्वमवेक्ष्य वदनं निजमङ्कमारोपयामास व्रजराजः ।।३३।।**

**तदनु तनयाभ्यां सहभोजनारम्भे सहोपसन्नान् सहचरानपि भगवज्जननी निजतनय-**

---

इस प्रकार रोहिणी-मैया के वचन से भी, बलराम के छोटे भैया श्रीकृष्ण, जब खेलने से विरत नहीं हुए, तब बलरामजी की माता श्रीरोहिणीजी घर में लौट आईं। उनको अकेली आई देखकर, व्रजेश्वरी-यशोदामैया अपने खेद से उत्साहरहित होकर, पवनके-से वेग से स्वयं ही शीघ्र आकर, बलराम को सम्बोधित करके—"बेटा बलराम ! तुम शीघ्र चले आओ, एवं मेरे हितमय वचन को सुनो। तुम्हारे मुख की ओर प्रतीक्षा करते हुए, व्रजमण्डल-महीमहेन्द्र-श्रीनन्दजी भी निराहार ही बैठे हैं।" पश्चात् विशेषतापूर्वक श्रीकृष्ण के प्रति—"लाला कन्हैया ! आज तुम्हारा जन्मनक्षत्र है, उसके योग में मङ्गलपूर्वक अभिषिक्त होकर, श्रेष्ठब्राह्मणों के आशीर्वाद से पूजित होकर, पश्चात् तुम्हारे पिता के द्वारा एकत्रित की हुई सुवर्ण, वस्त्र, एवं गैया आदि सामग्री को, तुम स्वयं, सदाचारपूर्वक उन ब्राह्मणों के लिये देकर, पिता के साथ भोजन करने योग्य हो" ।।३१।।

इस प्रकार कहती हुई, गजेन्द्रगामिनी यशोदा-मैया ने, श्रीकृष्ण के पास आकर, "बेटा ! आओ, घर को चलो" इस प्रकार कहकर, श्रीकृष्ण के करकमल को पकड़कर, बलदेवजी को आगे करके, उनके सखाओं को भी साथ में लिवाकर, तीव्र नीति का पाठ दिखाकर, अर्थात् "माता की नीति तो वही प्रशंसनीय है कि, जो अपने पुत्र के भोजन के सामने, उसके खेलने के सुख को भी नहीं सह सकती।" इस प्रकार का भाव दिखाकर, अपनी दासियों के द्वारा वेगपूर्वक मँगाई हुई, मङ्गलमय तेल, उबटना, स्नान, 'मार्जन' (अँगोछना), धोती आदि वस्त्र, चन्दन, भूषण, एवं माला आदि समस्त सामग्री को उपस्थित करवाकर, दोनों भाइयों के खिले हुए कमल के समान श्रेष्ठशरीर से, धूली को अपने अञ्चल से स्वयं दूर करके, अत्यन्त पतले एवं कुछ गीले 'वस्त्रखण्ड' (रूमाल) के द्वारा, दोनों के मुख आदि पोंछकर, पश्चात् तैलमर्दन आदि के द्वारा सुसेवित करके, अच्छी प्रकार सजाकर, कृष्ण-बलदेव को, उनके आने के अवसर की प्रतीक्षा करनेवाले, व्रजराज के सम्मुख उपस्थित कर दिया ।।३२।।

उन दोनों भाइयों के उपस्थित होते ही, व्रजराज ने प्रसन्न मनवाले होकर, कुछ मन्दमुसकानपूर्वक उनके मुख को निहारकर, उन दोनों को अपनी गोद में बैठा लिया ।।३३।।

साधारण्येन भृत्यजनैः कारिताभ्यङ्गादि-सकलोपचारान् समाहूय कृष्णेन सहैव विधिवदाशयित्वा निजगृहान् प्रापयिषुरपि 'वत्साः! मा परमेतावन्तं कालं खेलनीयम्; यद्यप्ययमतिचञ्चलो मद्बालः खेलां न परिहरति, तथापि भवद्भिः क्षणमेव खेलित्वा मद्गृहे स्वगृहे वागन्तव्यम्। तथा सति कथमेकक एष खेलतु' इति सदयं तान् विसर्जयामास ॥३४॥

### फलक्रय-लीला

अथाऽपरेद्युरपि कयापि फलविक्रयिण्या 'केन क्रेयाणि फलानि' इति चतुरया रयासादितव्रजराजपुरद्वारया पुनरुदीरिते व्याहारे हारेण विलसदुरःस्थलः स्थलकमलचरणः करपुटपुटकिनीप्रसूनाभ्यां गृहान्तरतः क्रमनिर्गलनेन द्वित्रधान्यावशिष्टं धान्याञ्जलिमादाय झणझणत्कारिकाञ्चनकिङ्किणीको बहिरियाय यदा, तदा जलमुग्धाममुग्धाऽमलं मूर्तानन्दकन्दकल्पं तमालोक्य मुग्धाऽऽत्मानमपि विस्मरन्ती सा सुकृतवती कृतवती करकमलाञ्जलिप्रपूरं फलवितरणम्। अथ तस्या भाजनान्तरे जनान्तरेणाऽलक्षितानि रत्नान्येव बभूवुः ॥३५॥

---

उसके बाद, अपने पुत्रों के सहित भोजन के आरम्भ में, कृष्ण-बलदेव के साथ रहनेवाले, उनके सखाओं को भी बुलवाकर, अपने सेवकों के द्वारा, अपने पुत्र के समान उन सबका तैलमर्दन, उबटन, स्नान आदि समस्त उपचार करवाकर, श्रीकृष्ण के साथ ही विधिपूर्वक भोजन करवाकर, उनको अपने-अपने घर को भिजवाने की इच्छा से युक्त होकर भी, यशोदा-मैया ने उन सखाओं के प्रति कहा कि, "अरे बेटाओ! देखो, आज से आगे इतने समयतक नहीं खेलना, और मेरा यह बालक, यद्यपि महान् चञ्चल है, खेल को नहीं छोड़ता है, तथापि तुम सब, क्षणभर खेलकर, मेरे घर चले आना, या अपने घर चले जाना। ऐसा करनेपर, यह अकेला, कैसे खेल सकेगा?" इस प्रकार समझाकर, उनको दयापूर्वक बिदा कर दिया ॥३४॥

### फलक्रय-लीला

उसके बाद किसी दूसरे दिन, फल बेचनेवाली किसी स्त्री ने, जो कि "मेरे फलों को कौन खरीदेगा?" इस बात के जानने में परमचतुर थी, उसने व्रजराज के 'पुरद्वारपर' (सिंहपौरपर) आकर, यह बोलना प्रारम्भ कर दिया कि "फल लो, कोई फल लो। सेब, नाशपाती, अंगूर, सन्तरे, केले लो।" उसकी इस प्रकार की पुकार को सुनकर, श्रीकृष्ण, हार के द्वारा शोभायमान वक्षःस्थल से युक्त होकर, स्थलकमल के समान कोमल चरणों से चलकर, अपने दोनों हाथों की अञ्जलीस्वरूप कमलिनी के पुष्पों के द्वारा, धान्यों की जिस अञ्जली को लेकर चले थे, वह अञ्जली तो घर के भीतर से ही क्रमशः गिरते-गिरते, बचे हुए दो-तीन धान्यों से युक्त रह गई। बस, उसी अञ्जली को लेकर, झणझण-शब्द करनेवाली सुवर्णमयी किङ्किणी से युक्त होकर, जब 'नन्दभवन' से बाहर आये, उस समय फल बेचनेवाली परमपुण्यमयी उस स्त्री ने, स्वाभाविकी कान्ति के द्वारा सजल मेघों से भी मनोहर, निर्मल, एवं मूर्तिमान् आनन्दकन्दस्वरूप, उन श्रीकृष्णचन्द्र को देखकर, विमुग्ध होकर, अपने आपको भी भुलाकर, करकमलों की अञ्जली को भर देनेवाले फलों का वितरण कर दिया, अर्थात् अपने मीठे-मीठे फलों के द्वारा, श्रीकृष्ण की अञ्जली भर दी। किन्तु, उसकी फलों की डलिया में, श्रीकृष्ण ने जो धान्य छोड़े थे, वे सब तो, दूसरे जनों के द्वारा न दिखाई देनेवाले रत्न ही हो गये ॥३५॥

## गोकुलात् श्रीवृन्दावनाऽऽगमनम्

अथ कदाचिदपि तेनैवान्तर्यामिणा प्रेर्यमाणान्तःकरणैरुपनन्द-सन्नन्दादिभिः स्थविराऽऽभीरमुख्यैः सरभसमास्थानीमास्थानीतमानसतया समास्थाय व्रजराजः सादरमूचे,—'व्रजेश्वर ! तव सम्पदा सम्पदास्माकी, मानवं न बंहिष्ठसौभाग्यं क्वापि भवत्सदृशमीक्षामहे, महेच्छ ! यस्य तवायमीदृशः सकलजन-काकुमारः कुमारः समजनि, समजनिकालमेवास्य जायमानान्यरिष्टान्यरिष्टान्तरारभ्य किमद्यप्रभृति न दृश्यन्ते ॥३६॥

प्रथमं निशाचरी चरीकरीति स्म प्रलयमिव । ततः परमनो-निपातो मनोनिपातोपमः सर्वेषाम्, तदनु तृणावर्तवात्या वाऽत्याहितं किं न चकार । साम्प्रतमुच्चैरनयोरनयो निपातेन संवृत्तः ॥३७॥

तत् किमत्र निदानम् ? नास्य जन्मलग्नलग्नमस्ति किमपि दूषणम् । सर्व एव शुभमात्रग्रहा ग्रहाः । तवापि लोकोत्तरमेवाऽदृष्टं दृष्टं च, येनैतज्जगत्पत्यंशकलितमपत्यं शकलितमहापदकस्मादेव देवदुर्लभं संपादितमस्ति ॥३८॥

तदस्माभिरिदमनुमितम्,—'अस्यैव स्थलस्य दूषणमेतत् । तदिदमपहाय हायनमध्ये सर्वदा सुखदं सर्वर्तुगुणवृन्दावनं वृन्दावनं नाम वनं यामः, यदतिबहुतृणम्, बहुतृणं भवति

---

## गोकुल से श्रीवृन्दावन आगमन

उसके बाद किसी दिन, सर्वान्तर्यामी उन्हीं श्रीवृन्दावनविहारी के द्वारा प्रेरित अन्तःकरणवाले, उपनन्द, सन्नन्द आदि मुख्य-मुख्य वृद्ध गोपों ने, हर्ष एवं वेगपूर्वक, आस्थापूर्वक एकाग्रचित्त से, 'आस्थानी' (सभा, अथाई) में बैठकर, व्रजराज के प्रति आदरपूर्वक कहा कि, "हे व्रजराज ! तुम्हारी सम्पत्ति से ही हमारी सम्पत्ति है । क्योंकि, संसारभर में आपके समान विशाल सौभाग्यशाली मनुष्य, हम कहीं भी नहीं देख रहे हैं । कारण, हे 'महेच्छ' (हे महाशय) ! तुम्हारे, यह ऐसा कुमार उत्पन्न हुआ है, जो समस्तजनों के शोकादि दुःख को दूर करनेवाला है । और देखो, इसके जन्मकाल से ही (**अरिष्टान्तः सूतिकागृहमध्यत एवारभ्य "अरिष्टं सूतिकागृहं" इत्यमरः**) सूतिकागृह के बीच से ही आरम्भ करके होनेवाले अनेक 'अरिष्ट' (अनिष्टसूचक उत्पात) आजतक नहीं दिखाई दे रहे हैं क्या ? बल्कि, सभी को दीख रहे हैं ॥३६

"देखो, पहले तो छठी के दिन, 'पूतना'-नामक राक्षसी ने ही भारी प्रलय-सी मचा दी । उसके बाद तीसरे माह में, शकटासुर का जो पतन हुआ, वह भी समस्त व्रजवासियों के मन के पतन के समान था । उसके बाद, श्रीकृष्ण की एकवर्ष की अवस्था में, 'तृणावर्त'-नामक आँधी ने कौन-सा 'अत्याहित' (महान् भय) उपस्थित नहीं किया ? अब, श्रीकृष्ण की साढ़े तीनवर्ष की अवस्था में, 'यमलार्जुन'-नामक इन दोनों वृक्षों के गिरने से महान् अन्याय हो गया ॥३७॥

"अतः बताओ, इस विषय में मूलकारण क्या है ? इन श्रीकृष्ण के जन्मलग्न के साथ तो कोई भी दूषण नहीं लगा है, सूर्य आदि सभी ग्रह, शुभमात्र के देनेवाले थे । और हे नन्दजी ! तुम्हारा सौभाग्य भी लोकोत्तर ही देखा गया है, जिस सौभाग्य के प्रभाव ने, जगत्पति श्रीमन्नारायण के अंश से युक्त, एवं बड़ी-बड़ी आपत्तियों को खण्डित करनेवाला, देवदुर्लभ यह पुत्ररत्न, अचानक ही प्राप्त करा दिया है ॥३८॥

"इसलिये हमसब ने तो, यही अनुमान् लगाया है कि, यह सब, इस स्थान का ही दोष है । अतः,

**यदासादितवतां त्रैलोक्यलक्ष्मीः, लक्ष्मीश्च यत्र निरन्तरकृतनिवासेव सेवमाना वर्तते। यत्र गोवर्धनो गोवर्धनो नाम गिरिः। यदि भवति मतिर्मतिमतांवर! भवतो भव तोषप्रदोऽस्माकं तदा तदासादनेन ॥३९॥**

**तदा तदाकर्ण्य घोषाधीशो धीशोधितस्तानुवाच—'ममता मम तावदिह भवादृशां कृते, कृते भवद्भिरस्यैतादृशि दोषावलोके लोकेन कथमत्र स्थातव्यम्? तदधुना साधुना सामञ्जस्येन चल्यताम्' इति तेनानुमते परिजनैः सह प्रथममनसां मनसां च द्रढिमानमानयन्तः सर्व एव मुमुदिरे ॥४०॥**

**अनन्तरमैरावतैरिव चतुर्दद्भिः, गृहीतमौनव्रतैरिव नवदद्भिः, सुमेरोरवयवैरिव कनकशृङ्गैः, रामबलैरिव सुवृत्तहनुमन्मुखैः, संगीताचार्यैरिव प्रखरखुरलीलैः, आदिच्छन्दोभिरिव समचतुष्पादैः, बलक्षैरपि नवलक्षैः, प्रचलायत-बालधिलतैरपि अबालधि वपुर्दधानैः, अनस्योतैरपि नस्योतैः, किङ्किणी-जाल-मालालङ्कृतकन्धरैरनडुद्भिरतिरमणीयेषु, उपरि-**

---

इस स्थान को छोड़कर, हम सब, एकवर्ष के भीतर, सर्वदा सुखप्रद (**सर्वेषामृतूनां वसन्तादीनां गुणवृन्दं अवति स्वस्मिन् रक्षतीति तत्**) एवं वसन्त आदि समस्त ऋतुओं के गुणवृन्द को, अपने में सुरक्षित रखनेवाले 'श्रीवृन्दावन'-नामक वन में चले चलेंगे। क्योंकि, जो वृन्दावन, गोवृन्द के लिये सुखप्रद, विशेष करके अनेक प्रकार के तृणों से युक्त है, एवं जिस वृन्दावन को प्राप्तकर लेनेवालों की दृष्टि में, तीनों लोकों का सम्पत्ति भी तृण के तुल्य प्रतीत होती है। (**अत्र बहुतृणशब्दे ईषदसमाप्त्यर्थे "विभाषा सुपो बहुच् पुरस्तात्तु" इति सूत्रेण पुरस्तात् बहुच् प्रत्ययो बोध्यः। "लघुर्बहुतृणं नरः" इतिवत् प्रकृतिवत् लिङ्गत्वं च बोध्यम्**) "और देखो, लक्ष्मीदेवी तो जिस वृन्दावन में, निरन्तर निवासपरायण होकर, मानो सेवा ही करती रहती हैं। और जहाँपर गोगण का वृद्धिकारक 'श्रीगोवर्धन'-नामक गिरिराज भी विराजमान है। इसलिये हे बुद्धिमानों में श्रेष्ठ! व्रजराज! यदि आपका विचार या मन हो तो, उस वृन्दावन में चलकर, आप, हम सबको सन्तोषदायक बन जाइये!" [इस गद्य में, उसी दिन जाने की इच्छा होनेपर भी, एकवर्ष की अवधि का जो निर्देश है, वह तो, केवल चलने की चञ्चलता के सङ्कोच के लिये है, अर्थात् धीरे-धीरे वृन्दावन चले चलो] ॥३९॥

उस समय निर्मल बुद्धिवाले गोपराज-श्रीनन्दजी ने, उनके वचन को सुनकर, उनके प्रति कहा कि, "देखो, भैयाजी! इस महावन में जो मेरी ममता है, वह तो, आप सबके लिये ही है, फिर आप सबके द्वारा, जब इस स्थान का इस प्रकार का दोष, देख लिया गया, तब इस स्थानपर कौन जन, किस प्रकार रह सकेगा? इसलिये अब तो, आप सबको भली प्रकार सामञ्जस्यपूर्वक यहाँ से चल देना चाहिये।" व्रजराज के द्वारा इस प्रकार की अनुमति देते ही, पहले अपने-अपने मन की, पीछे अपनी-अपनी गाड़ियों की दृढ़ता करते हुए, सभी व्रजवासी, अपने आश्रित सेवकजनों के सहित, परमप्रसन्न हो गये ॥४०॥

उसके बाद, बैलों के द्वारा अत्यन्त सुन्दर गाड़ियों में, अपनी-अपनी सामग्री को रखकर, गोगण को अग्रसर करने का विचार करते हुए, गोपगण जब स्थिर हो गये, तब अत्यन्त अधिक होने के कारण, गैयाओं की पंक्ति एवं गाड़ियों की पंक्ति, एकसाथ क्रमशः नहीं चल सकती, अर्थात् आगे गैयाएँ एवं पीछे गाड़ियाँ, इस प्रकार नहीं चल सकतीं; इसलिये गैयाओं की पंक्ति एवं गाड़ियों की पंक्ति, ये दोनों पंक्ति ही,

**परितानितसित-हरित-पाटल-पाण्डर-पीतारुणकिर्मीर-चीरमण्डपेषु, परितोवृतीकृत-नानाविध-परार्ध्य-पट्टवसनेषु, कनक-कलशोपरि-परिपतत्पताका-निकररसनाभिरिव दिनकरकिरणकलापं कलापण्डिततया लेलिहानेषु, परिहस्यमानामर-विमानेषु, विमानेषु, साधुजनेष्विव निर्दोष-प्रासङ्गेषु, हरिभक्तेष्विव स्वक्षेषु, तडागेष्विव सुचक्रेषु, अलकापुरीपरिसरेष्विव सदासन्नल-कूबरेषु शकटेषु स्व-स्व-परिकरानारोप्य केषुचन कनक-रजतारकूट-ताम्र-कांस्यादि-निर्मितानि विस्मितसकल-सभाजनानि भाजनानि च पुरोगाः पुरो गाः कर्तुं विचारयन्तश्चारयन्तश्च यदाऽवतस्थिरे बत स्थिरेणैव मनसा सर्वे ॥४१॥**

**प्राचुर्यतो न घटते क्रमतः प्रयातुं, धेन्वावलिश्च शकटावलिरप्यथेति ।**
**पङ्क्तिद्वयेन चलिते युगपत्तदा ते, गम्यं गते अपि पदं जहितो न हेयम् ॥४२॥**

---

एकसाथ महावन से चलकर, अपने गन्तव्यस्थान वृन्दावन में पहुँचकर भी, अपने छोड़ने योग्य महावन को नहीं छोड़ रही हैं।

यह तो हुआ इस गद्य का एवं "प्राचुर्यतो न घटते" इस श्लोक का समष्टि अन्वय। अब, क्रमशः पदों का पदार्थ कहते हैं। वे सब बैल, 'ऐरावत'-नामक हाथियों की तरह, मुख्य चार दाँतोंवाले थे; मौनी-व्यक्ति, जिस प्रकार कुछ नहीं बोलते हैं, उसी प्रकार वे बैल भी, नवीन दाँतों से युक्त थे, अथवा नौ की संख्यावाले दाँतों से युक्त थे; यहाँपर चार दाँतों की संख्या एवं नौ दाँतों की संख्या, बैलों की छोटी-बड़ी अवस्था की बोधक है; सुमेरुपर्वत के प्रत्येक अवयवों की तरह, उन बैलों के सींग सुवर्णमय थे; श्रीरामजी की सेनाएँ, जिस प्रकार सुन्दर चरित्रवाले हनुमान् प्रभृति वानरों से युक्त थीं, उसी प्रकार बैल भी, गोलाकार ठोड़ी से युक्त मुखोंवाले थे; एवं सङ्गीत के आचार्यगण, जिस प्रकार (**प्रखरां प्रगल्भां खुरलीं नृत्याभ्यासं लान्ति ददतीति तेः**) अतिशय प्रगल्भ नृत्य के अभ्यास को सिखा देते हैं, उसी प्रकार वे बैल भी, खुरों की 'प्रखर' (उत्कृष्ट) लीला से युक्त थे; एवं श्री, नारी, मृगी, समानिका, इन्द्रवज्रा आदि प्राथमिक छन्दगण, जिस प्रकार समान अक्षरोंवाले चार-चरणों से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वे बैल भी, समान आकारवाले चार-चरणों से युक्त थे; तथा वे बैल, श्वेतवर्णवाले होकर भी, संख्या में नौलाख थे; तथा वे बैल, चञ्चल एवं लम्बी पूँठवाले होकर भी, महान् बुद्धि से युक्त शरीर को धारण करनेवाले थे; वे सब, गाड़ी में जुड़कर भी, नासिका में नाथ पहने हुए थे; और उन सबके गले किङ्किणीश्रेणी की मालाओं से अलंकृत थे। एवं समस्त गाड़ियाँ, पूर्वोक्त प्रकार के बैलों के द्वारा परमरमणीय थीं; एवं ऊपर के भाग में अच्छी प्रकार ताने हुए सफेद, हरे, गुलाबी, पीलापन किये हुए सफेद रङ्गवाले, पीले, लाल एवं चित्र-विचित्र रङ्गवाले वस्त्रों के मण्डपों से युक्त थीं; एवं उन मण्डपों के चारों ओर लपेटे हुए श्वेत, रक्त, पीत आदि अनेकों रङ्ग के बहुमूल्य वस्त्रों से युक्त थीं; एवं वे गाड़ियाँ, सुवर्णमय कलशों के ऊपर फैराती हुई पताकाश्रेणीरूप जिह्वाओं के द्वारा, सूर्य के किरणसमूह को कलाकौशलपूर्वक आस्वादन करनेवाली थीं; अर्थात् उस समय उन गाड़ियों की धूप, उनके ऊपर लगी हुई पताकाओं से ही दूर हो रही थी; तथा वे गाड़ियाँ, देवताओं के विमानों का परिहास करनेवाली थीं, और वे, परिमाण में भी लम्बी-चौड़ी थीं। एवं साधुजनों का विशिष्ट सङ्ग, जिस प्रकार निर्दोष होता है, उसी प्रकार उन गाड़ियों के जुआ भी 'निर्दोष' (सुन्दर या लम्बे) थे। हरिभक्तों की इन्द्रियाँ, जिस प्रकार स्वच्छ होती हैं, उसी प्रकार उन गाड़ियों के 'अक्ष' (धुरी) भी सुन्दर थी। तालाब, जिस प्रकार सुन्दर 'चकवा-चकवी'-नामक पक्षियों से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वे गाड़ियाँ भी, सुन्दर पहियाओं से युक्त कीं। कुबेर की 'अलकापुरी'-नामक राजधानी का

**एवमनवच्छिन्नतया आवृन्दावनसीम आबृहद्वनमध्यमनुयमुनं चलन्ती सा धेनु-पङ्क्तिरचलन्तीव कृतवितर्का वितर्कान्तरास्पदं बभूव ॥४३॥**

**किमियं यमुनया सह रहःकथाभिलाषुकतया समागता सुरधुनीधारा किमियं वृन्दावनरेणुजिघृक्षयाऽक्षया समुपसीदन्ती क्षीरनीरनिधेस्तरङ्गपरम्परा, किमियं क्षीरोदशायिनः शयनभावमपहाय वृन्दावनदिदृक्षयैव समुपसीदतो भोगीन्द्रस्य परमद्राघीयसी भोगकाण्डलता, किमियं भुवो मुक्तावली । एवं विलसत्-कनक-कलशाग्रजाग्रद्विचित्रतरपताकानिकरकरम्बित-ललिताट्टगोपुरघटाघटित-परमपरभागं दुर्गप्राचीरमिव, यमुनातटघटमानखेलालसा शिशव इति करुणया कुलिशकरेणाऽकृत-पक्षच्छिदा कनकगिरि-कैलास-गौरीगुरु-प्रभृति-महामहीधर-राजनिकराणां पङ्क्तीभूय चलन्ती कुमारश्रेणिरिव शकटानि पथि जनैर्व्यदृश्यन्त । एवं चलत्सु तेषु तथैव नभसि श्रेणीभूता धूलीपटली निरालम्बं मार्तिकं दुर्गमिव समपद्यत ॥४४॥**

---

निकटवर्ती स्थान, जिस प्रकार कुबेर के 'नलकूबर'-नामक पुत्र से सदा युक्त था, उसी प्रकार वे गाड़ियाँ भी (**आसन्नमासत्तिर्भावक्तान्तम्, तल्लातीति आसन्नलः कूबरो येषां तेषु । 'कूबरस्तु युगन्धरः' इत्यमरः**), जुआ बाँधे जानेवाले काष्ठों की निकटता से युक्त थीं । पूर्वोक्त प्रकार की कुछ गाड़ियों में, अपने-अपने परिवार के जनों को बैठाकर, एवं कुछ गाड़ियों में सुवर्ण, चाँदी, पीतल, ताँबा, काँसा आदि के द्वारा बने हुए, तथा देखनेवाले सभी सभासदों को विस्मित करनेवाले पात्रों को रखकर, गैयाओं को अग्रसर करने का विचार करते हुए, एवं उनको आगे चलाते हुए सभी गोपगण, जब हर्षपूर्वक स्थिर मन से खड़े हो गये, तब अत्यन्त अधिकता के कारण, गैयाओं की पंक्ति एवं गाड़ियों की पंक्ति क्रमशः, अर्थात् "पहले गैयाएँ, पीछे गाड़ियाँ" इस प्रकार चलने के लिये उचित नहीं हो सकतीं । इसलिये गैया और गाड़ियाँ, दोनों एकसाथ, दो पंक्तियों में चलकर भी, वे दोनों पंक्तियाँ, उस समय अपने गन्तव्यस्थान श्रीवृन्दावन में पहुँचकर भी, अपने छोड़नेयोग्य 'महावन'-नामक स्थान को नहीं छोड़ पायीं । तात्पर्य—उन गैयाओं की एवं गाड़ियों की दोनों पंक्ति, महावन से वृन्दावनतक बराबर चलती दिखाई देती थीं ।।४१–४२।।

इस प्रकार महावन के मध्य से आरम्भ होकर, वृन्दावन की सीमातक अविच्छेदरूप से यमुना की तरह लम्बी, वह गैयाओं की पंक्ति, चलती हुई भी, उस समय कुछ दूरवर्तीजनों की दृष्टि में, मानो नहीं चलती हुई-सी प्रतीत होकर, तर्क-वितर्क उत्पन्न करके, अनेक वितर्कों की स्थानरूप हो गई । अर्थात् निकटवाले जनों को तो कुछ चलती हुई प्रतीत होती थी; किन्तु, दूरवाले जनों को तो निरन्तर होने के कारण, बिल्कुल स्थिर मालूम पड़ती थी ।।४३।।

इस प्रकार "यमुना के निकट वर्तमान, वह धेनुपंक्ति, ऐसी प्रतीत होती थी कि, यमुनाजी के साथ गुप्त बातचीत करने की अभिलाषा से युक्त होकर, आई हुई यह गङ्गाजी की धारा ही है क्या ? अथवा यह, वृन्दावन की रज को ग्रहण करने की इच्छा से निकट आती हुई, क्षीरसमुद्र की अक्षयतरङ्ग परम्परा है क्या ? अथवा यह, क्षीरोदशायी नारायण भगवान् की शय्या के भाव को छोड़कर, श्रीवृन्दावन के देखने की इच्छा से निकट आनेवाले, शेषजी की अत्यन्त दीर्घशरीर की काण्डलता ही है क्या ? अथवा यह भूमि की श्वेतवर्ण की मुक्तावली ही है क्या ?" इस प्रकार धेनुपंक्ति का वर्णन करके, गाड़ियों की पंक्ति का वर्णन करते हुए, कवि कहते हैं कि, इस प्रकार "यमुना के किनारे, मार्ग में चलनेवाली वे गाड़ियाँ, जनों के द्वारा शोभायमान, चमकनेवाले कलशाओं के अग्रभाग में लगी हुई, चित्र-विचित्र पताकाओं की पंक्ति से मिश्रित, परमसुन्दर अटारियों से युक्त, पुर के बाहिरी दरवाजों की श्रेणी से युक्त,

अथवा, गोरूपेण पुरा सुरारिकदन-व्याहारहेतोरगात्-
श्रीकृष्णस्य पदाब्जसङ्गमसुखं व्याहर्तुकामा किमु ।
धूलीधोरणिभिर्धरेयमधुना धूताभिरूर्ध्वानिलै-
र्धातुर्धावति धाम धैर्यरहिता स्वं धाम धृत्वा पुनः ॥४५॥

एवमितरेतरमेहि याहि नयाऽऽनय चालय निधापयेत्यादि प्रत्येकमग्रत एकीभूतेऽपि क्रमशः संभूय भूयस्त्वमासाद्य पश्चादुभयोरेव वक्तृवक्तव्ययोः श्रवणदुर्विभाव्यत्वमागते वचसि केवलं हस्तसंज्ञयैव व्यवहार आसीत् ॥४६॥

किञ्च, तूर्यारवैर्घोषजनप्रणादै-,रनःस्वनैर्धेनुगणप्रघोषैः ।
नष्टेऽन्यशब्दे नभसस्तदानीं, त एव शब्दा गुणतामुपेयुः ॥४७॥

---

परमशोभायमान किला के परकोटा के समान दिखाई देती थीं; अथवा वे गाड़ियाँ, यमुनातटपर होनेवाली क्रीडा की लालसा से युक्त होकर, पंक्ति बनाकर चलती हुई सुमेरु, कैलास, एवं हिमालय आदि विशाल पर्वतराज-समुदाय की कुमारश्रेणी की तरह दिखाई देती थीं।" यदि कोई कहे कि, पर्वतों की उस कुमार-श्रेणी के पंखों को, इन्द्र ने, वज्र के द्वारा क्यों नहीं काटा ? इसके उत्तर में ग्रन्थकार कहते हैं कि, "ये सब बालक हैं, इस कारण, इन्द्र ने करुणा करके, उस कुमारश्रेणी के पंखों का छेदन नहीं किया। क्योंकि, निर्भयतापूर्वक खेलनेवाले बालकोंपर, प्रहार करना अतिशय निन्दित है।" इस प्रकार उन गाड़ियों के चलते-चलते, धूलि की श्रेणी उसी प्रकार आकाश में इकट्ठी होकर, निराधार मृत्तिका के बने हुए किले की तरह बन गई ॥४४॥

मिट्टी के किले का ऊपर की ओर जाना सम्भव नहीं; अतः, ऊपर से भी ऊपर की ओर जाती हुई धूलि की, दूसरी उत्प्रेक्षा करते हुए, कवि कहते हैं कि, अथवा "देखो, श्रीकृष्ण के अवतार से पहले तो यह पृथ्वीदेवी, दैत्यों के द्वारा किये गये उपद्रव को बताने के लिये, अपने स्वरूप को छोड़कर, दुःखित होकर, अपनी दीनता दिखाने के निमित्त, गैया के रूप से ब्रह्मलोक में गई थी; किन्तु, इस समय तो, मानो श्रीकृष्ण के चरणारविन्दों के सम्बन्ध से, उत्पन्न हुए सुख को सुनाने की इच्छा से युक्त होकर, अपना निजी रूप धारणकर, हर्ष के कारण धैर्यरहित होकर, ऊपर के वायुसमूह के द्वारा कम्पित की गई धूलि की श्रेणियों के द्वारा, दुबारा ब्रह्मलोक की ओर दौड़ रही है क्या ? तात्पर्य—पहले तो महादुःखमय पापीजनों के भार की असह्यता के कारण, खेद से धीरे-धीरे जाना हुआ था; किन्तु, अब तो श्रीकृष्ण के पदारविन्द के सङ्गमय हर्ष के कारण, पृथ्वी का शीघ्र ही ब्रह्मलोक की ओर जाना सङ्घटित हो गया" ॥४५॥

उस समय "आओ, चलो, ले जाओ, ले आओ, गैयाओं को एवं गाड़ियों को चलाओ, इस सामान को रख लो", इत्यादिरूप से पहले तो परस्पर में प्रत्येक वचन एकाकार हो रहे थे; परन्तु, पीछे तो क्रमशः सम्मिलित होकर, अधिक बनकर "वक्ता एवं वक्तव्य" दोनों ही विषय, जब सुनाई देने कठिन हो गये, तब तो केवल हाथ के इशारे से ही व्यवहार होता था ॥४६॥

किंच तुरही आदि बाजाओं के शब्दों से, व्रजवासीजनों के भारी शब्दों से, गाड़ियों के शब्दों से, एवं धेनुगणों के हम्बारावमय विशिष्टशब्दों के द्वारा, आकाश से जब अन्य समस्तशब्द विनष्ट हो गये,

**अथैकमेव मणिमय-खेलागिरिकुहरमधि विरोचमाने एकैकजगन्मङ्गल-मङ्गलफल-सफलोत्सङ्गे सुकृत-सिद्धौषधि-लतिके इव एकमेव शकटरत्नमारूढे निज-निजकुमारालङ्क्रियमाण-क्रोडतले श्रीयशोदारोहिण्यौ श्रीकृष्णगुणगानकलस्वरभास्वरं व्यतिभाते स्म ॥४८॥**

**इतस्ततः शस्त्रधारिणोऽपि केचन शकटगताः, केऽपि पदातयः शतश एव पुरतः परितश्च पश्चाच्च चलितवन्तः। एवं चलति व्रजबले जवलेलिह्यमानगमनेव सा महावनराजधानीश्रीर्मूर्तिमतीव स्वयमग्रत एव गन्तव्यस्थलीमलङ्कर्तुमिव चलितवती, केवलं भूमात्रमेव तत्रावशिष्टमिव ॥४९॥**

**अथाग्रगामिनो गन्तव्यावधिमासाद्य विवृत्यानुयायिनो निरीक्षमाणाः क्रमत उपचीयमानानेव वीक्षन्ते, न तु मूलस्यावधिमिति तस्मिन्नहनि यमुनापारप्रयाणमघटमानमिति तत्रैव वसतिमिच्छवो विनापि घोषाधीशाज्ञया देशकालज्ञास्त एव तथा सन्निवेशं कारयाञ्चक्रुर्यथा सैव पुरश्चलिता राजधानी-श्रीः स्वयमेव स्वसन्निवेशमकरोत् ॥५०॥**

---

तब उस समय तुरही आदि के शब्द ही, आकाश के गुणभाव को प्राप्त हो गये थे, अर्थात् **"शब्दगुणकमाकाशम्"** यह नैयायिकों का सिद्धान्त है। 'आकाश' शब्द गुणवाला होता है" इसके अनुसार, उस समय दूसरे कोई भी शब्द, न सुनाई देने के कारण, केवल तुरही आदि के शब्द ही, आकाश के गुण, बन रहे थे ॥४७॥

उसके बाद, एक ही मणिमय क्रीडापर्वत की गुफा में शोभायमान होनेवालीं, एवं एक-एक ही जगत्‌भर के मङ्गलकारक मङ्गलमय फलों से सफल गोदवालीं, पुण्यमयी दो सिद्धौषधीरूप लताओं की तरह, एक ही सर्वश्रेष्ठ गाड़ीमें चढ़कर बैठी हुईं, एवं अपने-अपने बालकोंसे अलंकृत गोदीवालीं 'श्रीयशोदा-रोहिणी'-नामक दोनों ही माताएँ, श्रीकृष्ण के गुणगानमय मधुरस्वर से सुशोभित होकर, परस्पर शोभा बढ़ाने लग गईं ॥४८॥

इधर-उधर चलनेवाले शस्त्रधारी गोप भी, कुछ गाड़ियों में बैठकर, एवं कुछ पैदल ही चलकर, इस प्रकार सैंकड़ों ही संरक्षकगोप, आगे–पीछे तथा चारों ओर चल दिये। इस प्रकार व्रजवासियों का वह दल, जब चल दिया, तब मानो वह मूर्तिमती महावनरूप राजधानी की शोभा, वेगपूर्वक गमन का आस्वादन-सा करती हुई, अर्थात् शीघ्रातिशीघ्र चलती हुई, एवं गन्तव्यस्थल श्रीवृन्दावन को, मानो सुशोभित-सा करने के लिये, स्वयं ही आगे चल दी। वहाँपर, मानो केवल भूमिमात्र ही अवशिष्ट रह गई ॥४९॥

तदनन्तर आगे जानेवाले गोपगण, गन्तव्यस्थान की अवधि में पहुँचकर, पुनः पीछे की ओर लौटकर, अपने पीछे आनेवाले जनों को देखते-देखते, क्रमशः बढ़नेवाले जनों को ही देखते रहते हैं; किन्तु, जिस स्थान से चले थे, उस स्थान के मूल की सीमा नहीं देख पाते हैं। उस दिन यमुनाके दूसरी पार जाना कठिन है, इसलिये उसी स्थानपर, अर्थात् यमुना के पूर्वतटपर ही निवास करने की इच्छावाले, उन गोपों ने, देश-काल के जानकार होने के कारण, व्रजराज-श्रीनन्दबाबा की आज्ञा के बिना भी, अपने साथियों का उस प्रकार से 'सन्निवेश' (पड़ाव) डलवा दिया कि, जिसको देखकर यह बोध होता था कि, मानो आगे-आगे चलनेवाली उस महावन की राजधानी की शोभा ने ही, अपना 'सन्निवेश' (पड़ाव) अपने आप कर लिया है ॥५०॥

तथा हि— आतानिताः पटगृहाः परितो वितान-,श्रेण्यस्तथोर्ध्वमभितः पटभित्तयश्च ।
श्रृङ्गाटक-क्रमत एव समानसूत्र-,सुश्रेणयो विपणयो वणिजां विरेजुः ॥५१॥

किञ्च, यत्रादौ प्रथमागता कतिपयी तस्थौ गवां संहति-
स्तत्रैव क्रमतः समेत्य शनकैर्वृद्धिं प्रयान्ती ततः ।
ज्योत्स्नाखण्डमिवाग्रतः समभवत् पश्चादभूत् पायसः
कासारः क्रमतोऽभ्यपद्यत तदा क्षीरस्य वारांनिधिः ॥५२॥

एवं कृतवसति-सन्निवेशेषु श्रीनन्दसन्नन्दोपनन्दादिधुरन्धराणां प्रथमागतेषु परिजनेषु यथास्थानं तेष्वपि समासाद्य विश्रान्तेषु परितश्चाऽपरेषु यथास्थलं स्थितेष्वाभीरेषु चिरेण मूलविच्छिन्नाऽऽसीत् धेनुपङ्क्तिः शकटपङ्क्तिश्च ॥५३॥

अथैवं शकटपटलादवतरत्सु सकलजनेष्ववतार्यमाणेषु तत्समयोपयोगिभाजनेषु मोचितेष्वप्यनडुत्सु तदाहारोपपादनपरेषु तदधिकारिषु यथायथं क्रयविक्रयपरेषु परिचारकादिषु रसवत्यादिस्थलपरिष्कारपरेषु तदधिकारिषु भगवानपि मयूखमाली यामचतुष्टयगम्यं गगन-पथमतिक्रम्य श्रान्त इव वरुणदिङ्नागरीगृहे वासं विधित्सन्निव समपद्यत ॥५४॥

---

देखो, चारों ओर तम्बू तान दिये गये, तथा ऊपर की ओर अनेक चँदोवा तान दिये गये, एवं चारों ओर वस्त्रों की कनात लगा दी गई, और चौराहों के क्रम से ही बराबर समान 'सूत्रपात' (समान-पंक्ति) से सुन्दरतापूर्वक बनाये हुए, व्यापारियों के बाजार शोभा पाने लग गये ॥५१॥

किंच पहले आनेवाली कुछ गैयाओं की श्रेणी, जिस स्थानपर खड़ी हुई थी, उसी स्थानपर क्रमशः सम्मिलित होकर, धीरे-धीरे संख्या में वृद्धि को प्राप्त होकर, पहले थोड़ी गैयाओं की श्रेणी, चन्द्रमा की चाँदनी के खण्ड के समान हो गई, पश्चात् अधिक गैयाओं की श्रेणी, दुग्धमय सरोवर के समान हो गई, उसके बाद क्रमशः अत्यधिक संख्या में बढ़नेवाली वह गोश्रेणी, उस समय मानो क्षीरसमुद्र ही बन गई ॥५२॥

इस प्रकार श्रीनन्द, सन्नद, उपनन्द आदि मुख्य-मुख्य गोपों के पहले आनेवाले सेवकवर्ग या परिवार के जनों के द्वारा, जब तम्बू आदि की रचना हो गई, तथा वहाँ पहुँचकर श्रीनन्द आदि भी, जब अपने-अपने तम्बुओं में विश्राम करने लग गये, तथा दूसरे गोपजन भी, जब अपने-अपने स्थलोंपर स्थित हो गये, तब उसके बाद बहुत देर में, वह गैयाओं की पंक्ति एवं गाड़ियों की पंक्ति, महावनरूप मूलस्थान से विच्छिन्न हो गई ॥५३॥

उसके बाद, इस प्रकार गाड़ियों के समूह से, जब समस्त जन उतर रहे थे, एवं उस समय के 'उपयोगी' (काम में लाने लायक) पात्र, जब उतारे जा रहे थे, एवं बैलगण जब गाड़ियों से अलग किये जा रहे थे, एवं बैलों के संरक्षकजन, जब उन बैलों के लिये घास-पानी आदि के खिलाने-पिलानेमें लग रहे थे, एवं नौकर-चाकरजन, जब साग-पात आदि के क्रय-विक्रय में लगे हुए थे, तथा स्थान की सफाई आदि के अधिकारीवर्ग, जब 'रसवती' (रसोई) आदि के बनाने के स्थल की सफाई में लगे हुए थे, उस समय सहस्रकिरणमाली सूर्य भगवान् भी, चार पहर में जानेलायक, आकाश के मार्ग का अतिक्रमण करके, मानो

**ततश्च कुलाय-कुलाय समुन्मुखतया नभसि समुड्डीयमानेषु कलितकलरवेषु खगकुलेषु उच्चतरं तरुमनु कृतोपवेशेषु मयूरादिषु मण्डलीभूय सर्वतोदिगभिमुखं निशाम्य रोमन्थमन्थरेषु मृगनिकुरम्बेषु कमलकुहरविहरणवशतया वन्दीभवत्सु मधुकरनिकरेषु तिमिरनीलपटावगुण्ठनेनाऽभिसारिकाभावमासादितवतीष्विव दिगङ्गनासु अभिलषित-समयासादनेनेव हसित-विकसितवदनासु कुमुदिनीषु भवद्विरहविधुरतया करुणतरमितरेतरमनुशोचत्सु केषुचिदेकेनैव विसलताखण्डेन परस्परचञ्चूपुटमाबध्नत्सु रथाङ्गमिथुनेषु आतपाऽपायमलिनतया छायास्वेव विजातीयत्वेन दरीदृश्यमानेषु दीर्घदीर्घतर-जनचयच्छायानिचयेषु, प्रतिपटभवन-कुहरमधि ज्वाल्यमानेषु बहिरपि सहृदयहृदयप्रकाशेष्विव दृश्यमानेषु दीपेषु प्रतिसरणि समुपविष्टेषु यामिकेषु कापि प्रदोषलक्ष्मीर्भगवन्तमुपचरितुमाजगामेव ॥५५॥**

**तत्र तदा,— आयातास्वखिलासु धेनुषु समं वत्सैर्यथेच्छं मुदा**
**विश्रान्तासु निराकुलं विरचिताऽऽहारासु तृप्तासु च ।**
**भूयान् दोहरवः पयोधि-मथनध्वानाकृतिर्दोहनी-**
**गर्भभ्रान्तगभीरमुग्धमधुरः कृष्णस्य रस्योऽभवत् ॥५६॥**

---

'परिश्रान्त' (थके हुए)-से होकर, पश्चिमदिशारूप नायिका के घर में, मानो निवास करने के इच्छुक से हो गये, अर्थात् उस समय सूर्य, अस्ताचल को चल दिये ॥५४॥

उसके बाद, मधुर कलरव करनेवाले पक्षीगण, अपने-अपने घोंसलों की पंक्ति के प्रति सम्मुख मुख करके, जब आकाश में भली प्रकार उड़ रहे थे, मयूर आदि बड़े-बड़े पक्षी, जब वृक्षों की ऊँची-ऊँची शाखाओंपर बैठ गये थे, मृगों के झुण्ड गोलाकार होकर चारों ओर दिशाओं की ओर निहारकर, जब जुगाली करने से शिथिल हो रहे थे, कमलों के छिद्रों में विहरणपरायण होने के कारण भ्रमरगण, सूर्य के अस्त होते ही, जब कमलों के भीतर बन्दी बन रहे थे, एवं दिशारूप अङ्गनाएँ, अन्धकाररूप नीलेवस्त्र के बुरका के द्वारा, जब अभिसारिका नायिका के समानभाव को प्राप्तकर चुकी थीं, एवं अपने अभिलषित समय की प्राप्ति के कारण, रात्रि में खिलनेवाली 'कुमुदिनी'-नामक पुष्पों के मुख, जब विकसित हो गये, एवं चकवा–चकवी के जोड़ा, भावीविरह के कारण विकल होकर, परस्पर अत्यन्त करुणापूर्वक जब शोक कर रहे थे, तथा कुछ चकवा–चकवी, कमल के एक ही नाल के तन्तु के द्वारा, जब आपस में अपनी-अपनी चोंच को बाँध रहे थे, एवं अत्यन्त लम्बे-लम्बे जनों की छाया के समूह, सूर्य की धूप के न रहने के कारण मलिन होकर, छायामय स्थानों में ही जब 'विजातीय' (दूसरे)रूप से दिखाई देने लग गये, तथा प्रत्येक तम्बू के भीतर जलाये जानेवाले समस्त दीपक भी, जब सज्जनजनों के हृदयों के प्रकाशों की तरह बाहर भी दिखाई दे रहे थे, अर्थात् सज्जनव्यक्तियों का हृदय, जिस प्रकार बाहर-भीतर एक-सा ही प्रतीत होता है, उसी प्रकार वहाँपर, बाहर-भीतर सर्वत्र जब दीपक जलते हुए दिखाई देने लगे, और पहरा लगानेवाले पहरेदार, जब प्रत्येक मार्ग में, भली प्रकार सावधान होकर बैठ गये, तब प्रदोषलक्ष्मी, अर्थात् सायंकालीन स्वाभाविक शोभा, मानो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र की सेवार्थ ही आकर उपस्थित हो गई ॥५५॥

उस समय, वहाँपर अपने-अपने बछड़ाओं के साथ समस्त गैयाएँ जब आ गईं, एवं व्याकुलता से रहित होकर, स्वेच्छापूर्वक तथा हर्षपूर्वक उन गैयाओं ने जब विश्राम कर लिया, एवं वे, आहार करके जब

तत्र च,— नामग्रहं प्लुतरचनया गोदुहाऽऽहूयमाना
हम्बारावैः प्रतिरवकरी धाविता धेनुवृन्दात् ।
अभ्यायाता निकटमसकृत् पाणिना मृष्टगात्री
काचित् काचित् क्वचन रुचिरा नैचिकी दुह्यते स्म ॥५७॥

एवं सुखविहित-पानाहारविहारेषु व्रजनगर-नरनारी-निकरेषु पर्याय-जाग्रतां यामिकानां निज-निज-जागरणकौशलप्रकाशिकाभिरभितो मुहुरुदित्वरीभिर्गीर्भिरपशङ्कं यथा-सुखमभिनिद्राणेषु च यामैकशेषा रजनी यदि समजनि, तदा शयनतलादुत्थितवतीभिरति-शुचितरवेशभूषाभिराभीरभीरुभिरपि प्रतिपटगृहाऽलिन्द-दीपितदीपं कृतवास्तुबलिभिरभितो भगवद्बालकृष्णगुणगणगान-कलरव-कर्णरम्यं युगपद् विधीयमानस्य दधिमथनस्य मणिमय-मञ्जुमञ्जीर-वलयादि-विविध-भूषण-शिञ्जितसहचरेण गर्गरीकुहरविहरमाण-मसृणतर-गभीर-निनदेन गानकलरव-मधुरिम-सरसतयाऽतिशय-सुललितेन, जगदमङ्गल-समूल-निर्मूलीकरण-कुशलेन दिगङ्गनागणकृतानुध्वनन-विरचित-परिपोषेण तत्क्षणममराङ्गनानामपि पतिशयन-जुगुप्सया त्वरितमेव जाग्रतीनामेकान्तभावेन तमेव घोषनिर्घोषमाकर्णयन्तीनां श्रवणानन्दो जन्यते स्म ॥५८॥

---

भली प्रकार तृप्त हो गईं, तब गोदोहन करने का भारी शब्द उत्पन्न हो गया। वह शब्द, समुद्रमन्थन की ध्वनि के समान था, एवं दोहनी के भीतर घूमकर, अतएव गम्भीर होकर, मनोहर एवं मधुर था, तथा श्रीकृष्ण के लिये अत्यन्त प्रिय लग रहा था ॥५६॥

और वहाँपर, गोदोहन करनेवाले गोप के द्वारा, हि ही शबलि ! हि ही धवलि ! इत्यादिरूप से, नाम ले-लेकर, अत्यन्त ऊँचेस्वर से बुलाई गई, एवं अपने हम्बारावों के द्वारा प्रतिध्वनि करनेवाली, एवं सम्पूर्ण धेनुवृन्द से दौड़कर दुहनेवाले के निकट आनेवाली, तथा दुहनेवाले गोप के द्वारा जिसके सब गात, हाथ के द्वारा बारंबार पोंछकर साफ किये गये हैं, अतएव परममनोहर कोई-कोई 'नैचिकी' (उत्तम गाय) ही दुही जा रही थी। तात्पर्य—उस दिन, जिन गायों के बछड़े थक गये थे, उन गायों का दूध नहीं निकाला गया था, इसलिये किसी-किसी अच्छी गाय का ही दूध निकाला गया था ॥५७॥

इस प्रकार व्रज के नागरिक, समस्त नर-नारीसमुदाय ने, जब सुखपूर्वक खान-पान, आहार-विहार आदि कर लिया, तथा अपने-अपने पहरे के क्रम से, जागनेवाले पहरेदारों की अपने-अपने जागने की कुशलता की प्रकाशक एवं चारों ओर से बारंबार उत्पन्न होनेवाली "जागते रहो ! सावधान रहो !! होशियार रहो !!!" इस प्रकार की वाणियों के द्वारा, जब सभीजन सुखपूर्वक निःशङ्क सो गये; और रात्रि, जब केवल एक पहरभर ही बाकी रह गई, तब अपनी-अपनी खटिया के ऊपर से उठनेवालीं, पश्चात् हाथ-मुँह धोकर अत्यन्त पवित्र वेशभूषाधारण करनेवालीं, एवं प्रत्येक तम्बू के दरवाजेपर दीपक जोड़कर, वास्तु-पूजन करनेवाली गोपियों के द्वारा, चारों ओर भगवान् बालकृष्ण के गुणगणमय गायन के कलरव से कानों को मनोहर लगनेवाले, एवं एकसाथ किये जानेवाले, दधिमन्थन के शब्द के द्वारा तत्काल शीघ्र ही जागनेवाली; अतएव, पतियों के साथ शयन करने में घृणा से उठकर, एकान्तभाव से केवल उस दधि-

समनन्तरमुदयति भगवति किरणमालिनि किरणमालिदुहितुरपरपारगमन-समुद्योग-योग्येषु तेषु प्रथममेव व्रजराजनिदेशेन तत्तदधिकारिणो धेनुवृन्दमेव पारमासादयितुमारेभिरे। यथा—

हीहीकारध्वनिभिरसकृद् बल्लवैः प्रेर्यमाणं, हम्बारावैरनुमतिकराण्युत्तराणीव कुर्वत्।
स्फायद्घोणं श्वसितपवनैरुन्नमत्पूर्वकायं, पार्श्व स्रोतस्तदथ यमुनां धेनुवृन्दं ततार ॥५९॥

शृङ्गाऽभाववशाल्लघूनि वदनान्युल्लासयन्तः सुखं
स्तोकत्वादपि वर्ष्मणोऽतितरसा निर्लङ्घयन्तो जलम्।
पुच्छानां सलिलाप्लुतौ गुरुतया नोल्लासनेऽतिक्षमाः
क्षेमं वत्सतराः प्रतेरुरभितः स्वस्वप्रसूपूर्वतः ॥६०॥

किञ्च,

ग्रीवापीठेषु कृत्वोरसि मृदुचरणान् बाहुनैकेन रुद्ध्वा
वत्सान् सद्यःप्रसूतान् प्रतरणपटवो बाहुनाऽन्येन केचित्।
स्वच्छन्दं संतरन्तः कलितकलघन-स्वानमेषां प्रसूभिः
पश्चात् संगम्यमानास्तरणिदुहितरं गोदुहः संप्रतेरुः ॥६१॥

---

मन्थन के शब्द को ही सुननेवाली, देवाङ्गनाओं के कानों का आनन्द उत्पन्न हो रहा था। दधिमन्थन का वह शब्द, मणिमय मनोहर नूपुर, एवं कङ्कण आदि अनेक प्रकार के आभूषणों के शब्दों से मिश्रित हो रहा था, एवं दही की चलावनी के भीतर घूमने के कारण, वह शब्द, अत्यन्त स्निग्ध एवं गम्भीर था, एवं गोपियों के गायन के कलरवमयी मधुरता की सरसता के कारण, वह शब्द, अतिशय सुन्दर था, तथा जगत्भर के अमङ्गल का समूल उन्मूलन करने में परमचतुर था, और दिगंगनागण के द्वारा की गई प्रतिध्वनि से, वह शब्द, परिपुष्ट हो रहा था, इस प्रकार के दधिमन्थन के शब्द के द्वारा, देवाङ्गनाओं के कानों को आनन्द उत्पन्न हो रहा था ॥५८॥

तदनन्तर किरणमाली भगवान् सूर्य, जब पूर्वदिशा में उदित हो रहे थे, उस समय सूर्यपुत्री-यमुनाजी के दूसरी पार जाने के उद्योग में योग्य, उन गोपों में से, श्रीव्रजराज की आज्ञा से, गैयाओं की रक्षा में लगे हुए अधिकारी-जनों ने, पहले गोगण को ही पार पहुँचाना आरम्भ कर दिया। यथा—देखो, वह गोगण, यमुना को पार कर गया। यमुना को पार करते समय, वह गोगण, गोपों के द्वारा ही, ही, अर्थात् हीयो! हीयो!! इस प्रकार की ध्वनियों से बारंबार प्रेरित किया जा रहा था, एवं वह गोगण भी, अपने 'हम्बारावों' से (रँभाने से) पार उतरने की अनुमतिकारक उत्तर-से देता जा रहा था, एवं श्वासों की वायुओं के द्वारा उस गोगण की नासिका फूली जा रही थी, तथा उसके दोनों ओर यमुनाजी का स्रोत बह रहा था, मानो यह गोवृन्द, उसी स्रोत के द्वारा सञ्चालित हो रहा था ॥५९॥

किन्तु छोटे-छोटे बछड़ा तो, सींग न होने के कारण, अपने छोटे-छोटे मुखों को जल के ऊपर सुशोभित करते हुए, एवं शरीर का परिमाण छोटा होने के कारण, अत्यन्त वेग से जल को सुखपूर्वक लाँघते हुए, जल में डूब जानेपर, भारी हो जाने के कारण, अपनी-अपनी पूँछों को उछालने में असमर्थ होकर, अपनी-अपनी माताओं से पहले ही मङ्गलपूर्वक चारों ओर से उतर गये ॥६०॥

पूर्णाभोगे तरङ्गान् सुमहति ककुदे जर्जरीभावमाप्तान्
ग्रीवाभङ्गाभिरामं प्रकुपितमनसस्ताडयन्तो विषाणैः ।
स्रोतो-वेगेऽपि तुङ्गे त्वरितमृजुतरं पुङ्गवाः पुङ्गवाना-
मुन्मूर्धानोऽतिदीर्घ-श्वसितजवभरोद्धूतमम्भः प्रतेरुः ॥६२॥

अथ— उत्तीर्णा घनसारधूलिपटलीस्वच्छे ततः सैकते
श्रेणीभूय समन्ततः स्थितवती श्रान्तेव संतारतः ।
एकत्रस्थितिवाञ्छयेव मिलिता पूर्वं ततो विच्युता
कालिन्द्या सह जाह्नवीव रुरुचे सा नैचिकीनां ततिः ॥६३॥

**अथ अपारं गतास्वपि पारं गतासु निखिलासु नैचिकीषु पातालतलादुत्थिता इव नागनागरीखेलामणिगिरिद्रोणयः सुरशिल्पिनो निजशिल्पकलाकौशलेन व्रजराज-समाज-मानन्दयितुकामस्य गगनगङ्गाप्रवाहत इव यमुनामिलितानां निजविज्ञानानां मूर्तय इव द्युमणि-दुहितुरन्तरतः समुत्तीर्णा इव बहुपद्यो विचित्रजलजन्तुविशेषवध्व इव तत्कालमितस्ततो बहुकेनिपाताः समुपसन्नास्तरणयः ॥६४॥**

---

किंच जो गोप, जल से उतरने में चतुर थे, वे कुछ गोप तो, तत्काल उत्पन्न हुये बछड़ाओं को, अपने-अपने गले की पीठपर रखकर, एवं उन बछड़ाओं के कोमल-कोमल चरणों को अपनी-अपनी एक बाईं-भुजा से वक्षःस्थलपर रोककर, दूसरी दाहिनी भुजा के द्वारा स्वतन्त्रतापूर्वक तैरते-तैरते, यमुनाजी को पार कर गये। उस समय उन बछड़ाओं की माताएँ, मधुर हुँकारध्वनि करती-करती, उन गोपों के पीछे-पीछे आ रही थीं ॥६१॥

और बैलों में जो श्रेष्ठ बैल थे, वे तो, पूर्ण परिपूर्णतावाले एवं अत्यन्त विशाल अपने 'ककुद' (कन्धे के कूबड़ या डिल्ला) के ऊपर टुकड़े-टुकड़े होनेवाले तरङ्गों को "ये तरङ्ग, हमसे युद्ध करने आ रहे हैं क्या ?" इस भाव से सुन्दरतापूर्वक, अपना गला हिलाकर, कुपित मनवाले होकर, अपने-अपने सींगों के द्वारा ताड़ते हुए, अत्यन्त ऊँचे स्रोत के वेग में भी, अपना-अपना मस्तक ऊँचा करके, अतिशय लम्बे-लम्बे स्वासों के वेग की अधिकता से उछलते हुए जल को, सरलतापूर्वक शीघ्र ही पार कर गये ॥६२॥

उसके बाद, उत्तम-उत्तम गैयाओं की वह पंक्ति, यमुना से उतरकर, पश्चात् कपूर की धूलिश्रेणि के समान स्वच्छ बालुकामय प्रदेश में, पंक्ति बनाकर चारों ओर खड़ी हो गई। उस समय वह गोपंक्ति, यमुनाजी के तरने से थकी हुई-सी प्रतीत होती थी, एवं पहले तो यमुनाजी के साथ एक स्थानपर रहने की इच्छा से, मानो सम्मिलित हुई, तथा पश्चात् अलग हुई गङ्गाजी की तरह शोभा पाने लगी ॥६३॥

अनन्तर समस्त गोश्रेणी 'अपार' (अगणित) होकर भी, जब श्रीयमुनाजी के पार चली गई, तब अनेक पतवारों से युक्त, अर्थात् नौका को पीछे से चलानेवाले बहुत-से काष्ठों से युक्त अनेक नौकाएँ, तत्काल इधर-उधर से उपस्थित हो गईं। उनको देखकर यह प्रतीति होती थी कि, "मानो ये नागपत्नियों के खेलने के लिये मणिमय पर्वत की 'द्रोणि' (डोंगी) ही पाताल-लोक से उठ रही हैं। अथवा अपनी

तासु सर्वतः समीचीनां मृदुपवनपातदर-चलित-ललितपताकां मध्यमध्यासित-विचित्र-भवनामेकामेव तरणिं निजनिजतनयमङ्कमारोप्य श्रीव्रजराजमहिषी श्रीवसुदेव-रमणी च युगपदारुरुहतुः, उभयोरपि परिचारिकाश्च। तत्र च निजाङ्ग-रुचिरुचिरमधितरणि तरणि-दुहितुर्लघुतरतरङ्गभङ्गिमानमानमत्कन्धरमालोक्य जननी-सन्निधानतो निधानतोषेण तरणि-प्रान्तमागत्य गत्यनवस्थतया भुजादण्डं प्रसार्य करकमलेनाऽऽलोडयितुकामं श्रीकृष्णमालोक्य मातरावेव तरावेवमातङ्कं तं कञ्चन प्राप्तवत्यौ यदा निवारयितुं न शेकतुस्तदा तदाशङ्कयैव व्रजराजेऽपि तामेव तरणिमारुह्य तमात्मजमात्मजवसहज उद्धर्षं निजाङ्कतलमानीय सावधान एव तस्थुषि तरणिवाहिनोऽवाहयन्त तरणिम्। एवमपरेऽपि यथेच्छमतिसुलभासु समान-द्रढिमादि-गुणासु तरणिषु युगपदेव विमानसदृशीषु कृतारोहाः सह परिजनैरेव सुखसन्निविष्टाः समानकालमेव पारमीयुः ॥६५॥

तदनु प्रतीरमुत्तीर्णेषु तेषु तेषु ताभिरेव तरणिभिस्तरणिवाहिनो निखिलमेव शकटव्रजं च

---

शिल्पकला के चातुर्य से, व्रजराज के समाज को आनन्दित करने की इच्छावाले विश्वकर्मा के, आकाश-गङ्गा के प्रवाह से, यमुनाजी में मिलनेवाले अपने शिल्पकलामय विज्ञानों की मूर्तियाँ ही हैं। अतएव ये नौकाएँ, मणि-सुवर्ण आदि से जड़ी हुई हैं, एवं निर्माण की विचित्रता से परिपूर्ण प्रतीत होती हैं। अथवा सूर्यपुत्री-यमुनाजी के भीतर से निकली हुई बहुत-सी पगडण्डियाँ ही हैं। अथवा मकर आदि विचित्र जल-जन्तुविशेषों की पत्नियाँ ही हैं।" इस प्रकार, समस्त नौकाओं की, चार प्रकार से उत्प्रेक्षा हुई ॥६४॥

उन सब नौकाओं में से एक नौका, सबकी अपेक्षा अच्छी थी, उस नौका की सुन्दर-सुन्दर पताकाएँ, कोमलवायु से धीरे-धीरे हिल रही थीं। वह नौका, अपने बीच में बने हुए विचित्र भवन से युक्त थी। व्रजराजमहिषी-श्रीयशोदा एवं वसुदेवपत्नी-श्रीरोहिणी, ये दोनों, अपने-अपने पुत्र को गोद में लेकर, उस एक ही नौका में एकसाथ ही चढ़ गईं। उन दोनों के साथ, उनकी परिचारिका दासियाँ भी, उसी नौका में चढ़ गईं। और वह नौका, जब यमुनाजी के बीच में पहुँच गई, तब उस नौका में से, अपने अङ्ग की कान्ति के समान मनोहर, श्रीयमुनाजी की छोटी-छोटी तरङ्गों की शोभा को, नीचा गला करके देखकर, अपनी माता के निकट से "निधि को देखकर, जैसे महान् सन्तोष होता है" उसी प्रकार के सन्तोष से, नौका के किनारे आकर, गति की चञ्चलता के कारण, अपनी वाम-भुजा से, नौका के प्रान्तभाग को पकड़-कर, दक्षिण-भुजा को फैलाकर, अपने दाहिने-करकमल के द्वारा, यमुना की तरङ्गों को छूने की इच्छावाले, श्रीकृष्ण को देखकर; दोनों माताएँ, नौका में ही इस प्रकार के किसी अनिर्वचनीय आतङ्क को प्राप्त होगईं, एवं चपल-चञ्चल श्रीकृष्ण को निवारण करने को जब समर्थ न हुईं, तब उसी आशङ्का से, व्रजराज भी उसी नौका में चढ़कर, अपने स्वाभाविक वेग से, अपने उस लाला श्रीकृष्ण को उत्कट हर्षपूर्वक अपनी गोद में लाकर, जब सावधान होकर बैठ गये, तब नौका चलानेवालों ने, वह नौका चला दी। इसी प्रकार दूसरे गोपगण भी अत्यन्त सुलभ, समान-दृढता आदि गुणों से युक्त, एवं विमानों के समान सुन्दर-सुन्दर नौकाओं में, स्वेच्छापूर्वक एकसाथ ही चढ़कर, अपने सम्बन्धी, सेवकों के सहित, सुखपूर्वक बैठकर, सब एक समय में ही पार पहुँच गये ॥६५॥

उसके बाद, वे-वे समस्त गोप, जब नौकाओं में से तीरपर उतर गये, तब नौका चलानेवाले

दारवनिस्तरङ्गनिःश्रेणिश्रेणिनिकरेणारोहितं कृत्वा पारमासादयामासुः । व्रजराजः सकलानेव तान्नाविकान् पारितोषिकेण परितोष्य विसर्जयामास ॥६६॥

इत्यानन्दवृन्दावने बाल्यलीलालताविस्तारे यमलार्जुनभङ्गो नाम षष्ठः स्तवकः ॥६॥

## सप्तमः स्तवकः

### ब्रह्ममोहन-लीला

#### नन्दादीनां नन्दग्रामे प्रवेशः

आगोवर्धनमाकलिन्दतनया-तीरादनोमण्डलै-
रानन्दीश्वरमर्धचन्द्रवदभूद् वासः स तात्कालिकः ।
पश्चादप्रकटैव पूर्वभणिता या राजधानी तया
प्राकट्यं गतया निजैर्गुणगणैरन्यूनयाऽभूयत ॥१॥

---

नाविकजनों ने उन्हीं नौकाओं के द्वारा, परमपुष्ट काष्ठ की सीढ़ियों की पंक्ति के द्वारा, सम्पूर्ण यान समूह को चढ़ाकर, यमुना के पार पहुँचा दिया । व्रजराज-श्रीनन्दबाबा ने भी, उन सब नाविकों को वस्त्र, भूषण आदि पारितोषिक के द्वारा सन्तुष्ट करके बिदा कर दिया ॥६६॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित–श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये बाल्यलीलालताविस्तारे
यमलार्जुनभङ्गो नाम षष्ठः स्तवकः
सम्पूर्णः ॥६॥

## सप्तम स्तवक

### ब्रह्ममोहन-लीला

#### श्रीनन्दादिकों का नन्दग्राम में प्रवेश

इस सप्तम स्तवक में वत्सासुर-बकासुर-अघासुर का वध, यमुनापुलिन में बैठकर ग्वालवालों का भोजन, ब्रह्मा के द्वारा बछड़ा एवं ग्वालबालों का हरण, पश्चात् ब्रह्माजी का मोह, तथा उन्हीं के द्वारा की गई श्रीकृष्ण की स्तुति, ये सब विषय क्रमशः वर्णित होंगे ।

श्रीयमुनाजी के तीर से लेकर श्रीगोवर्धनपर्यन्त, एवं श्रीनन्दीश्वर-पर्वतपर्यन्त गाड़ियों की श्रेणी के द्वारा, जो तात्कालिक निवास हुआ, वह आधे चन्द्रमा के समान गोलाकार था । उसके बाद तो, जिसका वर्णन प्रथम स्तवक में यथेष्ट किया है, एवं महावन से वृन्दावन में आने के पहले जो अप्रकट-सी विद्यमान थी; अतः, नन्दीश्वर-पर्वतपर बसी हुई, 'नन्दग्राम'-नामक वही राजधानी प्रगट होकर, अपने स्वाभाविक-गुणों से परिपूर्ण हो गई ॥१॥

नित्यत्वं सकलस्य यद्यपि हरेर्धाम्नः सुसिद्धं तथाऽ-
प्येकस्मिन्नपरस्य सम्मिलनतो नाऽनित्यता दृश्यते ।
तेजस्तेजसि वारि वारिणि यथा लीनं च नो हीयते
तद्वत् सा च महावनस्थितपुरी-लक्ष्मीरिमामाविशत् ॥२॥

अथ उभयोरेव पुरश्रियोरेकीभावे तदन्तरश्रिया श्रिया सर्वतोभावेन सेव्यमानतायां च सत्यां किं वर्णनीया तदानीन्तनी वृन्दावनस्य रामणीयक-सम्पत्तिः ॥३॥

तथापि— नानाचित्रपतत्रिहारि हरिणन्यङ्क्वादि-नानामृगं
नानाभूरुह-कुञ्ज-गुल्म-लतिका-वापीसरःपल्वलम् ।
कालिन्दीपुलिनैः समुज्ज्वलमथो गोवर्धनेनाद्भुतं
वृन्दारण्यमभीक्ष्य ते मुमुदिरे गोपाश्च गोप्योऽपि च ॥४॥

अथ पूर्वोदितायां व्रजराजपुर्यां व्रजराजो विवेश । सन्नन्दादयोऽपि स्वस्वपुरेषु, तदितरेऽपि निजनिजपुरीषु, गोशालास्वपि गावः, विपणिवीथिष्वपि वणिजः, स्वस्व-विपणिष्वपि ताम्बूलिक-मालिकादयः ॥५॥

---

भगवान श्रीकृष्ण के समस्त धामों की नित्यता, यद्यपि सुप्रसिद्ध है, तथापि एक धाम में, दूसरे धाम के मिलने पर मिलनेवाले धाम की 'अनित्यता' (शास्त्रों के द्वारा), कहीं भी नहीं दिखाई देती । क्योंकि देखो, जिस प्रकार तेज में तेज, एवं जल में जल मिल जाने से, मिलनेवाले तेज एवं जल की शक्ति, क्षीण नहीं होती, उसी प्रकार महावन में स्थित पुरी की सम्पत्ति, गोवर्धन एवं 'कालियह्लद' (कालीदह) के बीच में स्थित 'शकटावर्त'—नामक राजधानी में, अथवा नन्दीश्वरपर्वतवाली राजधानी में प्रविष्ट हो गई ।
तेज एवं जल के दृष्टान्त से, महावन की शोभासम्पत्ति, नन्दीश्वरपर्वतवाली पुरी में मिल जानेपर इन दोनों की नित्यता सिद्ध हो गई । किन्तु, एक पुरी की शोभा अप्रगट हो गई, तो दूसरी की शोभा प्रगट हो गई, यह सिद्धान्त है । किन्तु, कोई भी पुरी विनष्ट नहीं होती, समयानुसार प्रगट-अप्रगट होती रहती हैं ॥२॥

इसलिये महावनस्थ एवं वृन्दावनस्थ, इन दोनों ही पुरियों की सम्पत्ति, एक जगह मिल जानेपर, उसके अन्तर्गत विद्यमान शोभा के द्वारा, सर्वतोभाव से सेवा करनेपर, उस समय की श्रीवृन्दावन की सौन्दर्यरूप सम्पत्ति वर्णन की जा सकती है क्या ? अपितु, नहीं ॥३॥

तथापि श्रीवृन्दावन, अनेक प्रकार के चित्र-विचित्र पक्षियों के द्वारा मनोहर है । हरिण, 'न्यंकू' (बारहसींगा)आदि अनेक प्रकार के मृगों से युक्त है; एवं अनेक प्रकार के वृक्ष, कुञ्ज, 'गुल्म', (झाड़ी), लता, बावड़ी, सरोवर एवं छोटे-छोटे तालाबों से युक्त है; तथा कालिन्दी के कमनीय कूलों के द्वारा परम-शोभायमान है; और श्रीगोवर्धन के द्वारा तो और भी अद्‌भुत प्रतीत होता है । इस प्रकार के मनोहर वृन्दावन को देखकर, वे गोप एवं गोपियाँ, सभी हर्षित हो गये ॥४॥

कुछ वर्षों के बाद, नन्दीश्वरपर्वतवाली व्रजराज की पूर्वोक्त पुरी में, व्रजराज श्रीनन्दजी प्रविष्ट हो गये । एवं उपनन्द, सन्नन्द आदि भी 'सेअरी', 'साहार' आदि नाम से विख्यात, अपने-अपने पुरों में

**सर्व एवाऽप्रकटवत् प्रकटेऽपि तथा बभूवुरित्येवमापुलिन्दमात्मात्मभवनसुखसन्निविष्टेषु सकलजनेषु चिरकालवाससुस्थितवत् विस्मृत-पूर्वावासेषु वृन्दावनतृणसमास्वाद-प्रोद्यत्प्रमोदेषु गोधनेषु गूढतया सेवमानेषु नवनिधिषु दासीवत् परिचरन्तीष्वष्टसिद्धिषु च गूढतया स्वयं संव्रियमाणमहैश्वर्योऽपि निरर्गल-दुर्निवारतया कदाचित् कदाचिदसंव्रियमाण-निजैश्वर्योऽपि भवति लीलाबालको भगवान् ॥६॥**

### वत्सचारण-लीला

**अथाऽत्र कियता कालेन वत्सपालनक्षमतामाविर्भावयामास । सत्स्वपि तत्कर्म-समुचितेषु दासकुमारेषु तथाविध-लीलाकौतुकप्रहिलतया भगवतैव प्रेरितान्तःकरणे परम-सुकुमारोऽपि परमदुर्ललोऽपि वत्सपालनकर्मणि नियोजनीयोऽयमिति विचारयति व्रजराजे, तदुपाकर्ण्य वात्सल्यपारदृश्वरीश्वरी व्रजनगरस्य रस्यमनवगच्छन्तीच्छन्ती च तदपाकर्तुं तदसहमाना स्तनन्धयोऽयमधुना कथमकाण्डे क्लेशयितव्य इति यदा निजगाद, तदा स** एव **लीलाबालको लीलाऽवाऽलकोऽमलो 'मातर्मातःपरमेवं वक्तव्यम्, वत्सपालनकर्मणि** ममातीव **तोषोऽतोऽसोढव्यं ते वचनमिदम्, मिदं ते नेममुरीकरोमि । तदादिश जननि !** जननिकरेण

---

प्रविष्ट हो गये। तथा उनसे भिन्न श्रीवृषभानुबाबा आदि भी 'बरसाना' आदि अपनी- अपनी पुरियों में प्रविष्ट हो गये। और गैयाएँ गोशालाओं में, व्यापारीजन बाजारों में, एवं पान बेचनेवाले, माला बेचनेवाले, इत्यादिक व्यापारी भी, अपने-अपने बाजारों में विराजमान हो गये ॥५॥

इस प्रकार सभी व्रजवासी, प्रकटलीला में भी अप्रकटलीला की तरह सुशोभित हो गये। पुलिन्दजाति के लोगों से लेकर सभी जन, जब अपने-अपने भवनों में सुखपूर्वक रहने लग गये; समस्त गोधन, बहुत दिनतक निवास करनेपर सुस्थित की भाँति, जब पहले निवासस्थानों को भूल गये और वृन्दावन के तृणों के भली प्रकार आस्वादन करने से अत्यन्त हर्षित हो गये; और 'महापद्म, पद्म, शङ्ख, मकर, कच्छप, मुकुन्द, कुन्द, नील एवं खर्व'-नामक नवनिधियाँ जब गूढरूप से सेवा करने लग गईं; 'अणिमा, महिमा, गरिमा, लघिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशित्व, वशित्व'-नामक अष्टसिद्धियाँ भी, दासियों की तरह सेवा करने लग गईं; तब लीलामय बालकरूपी भगवान् गुप्तरूप से, अपने महान् ऐश्वर्य को यद्यपि छिपाते रहते हैं, तो भी कभी-कभी, निरंकुश अनिवार्यता के कारण, अपने महान् ऐश्वर्य को नहीं छिपानेवाले बन जाते हैं, अर्थात् व्रजमाधुर्य में निविष्ट होकर, अपने स्वाभाविक ऐश्वर्य के छिपानेपर भी, वह स्वतः प्रगट होता रहता है ॥६॥

### वत्सचारण-लीला

उसके बाद, गोवर्धन एवं कालीदह के बीचमें बसी हुई, तात्कालिक 'शकटावर्त'-नामक राजधानी में, कुछ दिन बीत जानेपर, श्रीकृष्ण ने अपने में बछड़ाओं के पालन की शक्ति प्रगट कर दिखाई। यद्यपि नन्दबाबा के यहाँ गोपालन, वत्सपालन आदि कार्य में परमप्रवीण बहुत-से दासों के पुत्र थे, तथापि वत्स-पालन आदि प्रकारवाली लीला की उत्सुकतामय आग्रह से युक्त होकर, भगवान् श्रीकृष्ण ने ही, व्रजराज का अन्तःकरण प्रेरित कर दिया; अतः, भगवत्प्रेरितान्तःकरणवाले व्रजराज-श्रीनन्दबाबा, एक दिन श्रीयशोदा के साथ यह विचार करने लगे कि, "यह हमारा लाला, यद्यपि परमसुकुमार है, एवं परमदुरन्त

बालसहचरेण सह वत्सान् चारयिष्ये, कौतुकेन कौ तु के न रज्ञन्ति ?' इति बाल्यनिर्बन्धेन यदा मातरमुवाच, तदा सापि शिथिलनिर्बन्धा यदि न किञ्चिदप्यपरमूचे, तदा व्रजेश्वरोऽपि रोपितकौतुको हृदि सुदिनाहमालोक्य सह बलभद्रेण भद्रेण सहचरद्भिर्बालसहचरैश्च वत्सपालनाय स्वयमेव गवाङ्गणमागत्य कतिपयानेव वत्सानग्रतः समुपपाद्य तनुतरां लोहितयष्टिकामेकां करे धारयित्वा वत्सैः सह चाल्यमानं तनयं स्वयमप्यनुचचाल ॥७॥

एवमनुयान्तं पितरमनुयान्तीं च मातरं विलोक्य 'निवर्तेतां भवन्तौ वयमत्राभियुक्ताः, नात्र शङ्का करणीया' इति वदति तनये 'मा दूरं गाः, इत एवाद्य चारय स्ववत्सान्, मा विलम्बश्च कार्यः, शीघ्रमेवागन्तव्यम्' इति च ब्रुवाणौ पितरावथ निवर्त्य सबलः सबालसहचरः सकौतुकमेव प्रथमेऽहनि कृताभ्यास इव वत्सान् चारयामास ॥८॥

---

लीला करनेवाला है, तथापि यह वत्सपालनरूप कर्म में नियुक्त करने योग्य है।" व्रजराज के इस वचन को सुनकर, वात्सल्यरस के पार को, अर्थात् उसकी उत्कृष्ट मर्यादा को देखनेवाली, एवं व्रजरूप नगर की अधीश्वरी इस काम को सरस न समझकर, अर्थात् कठोर समझकर, एवं 'वत्सपालनरूप' इस काम को टालने की इच्छा से युक्त होकर; अतः, व्रजराज के वचन को न सहकर—"यह दुधमुँहा-बालक, अभी सहसा इस प्रकार के कठोरकार्य से कैसे क्लेश देने योग्य है ? कदापि नहीं।" यशोदा-मैया ने जब इस प्रकार कहा तब (**लीलया अव समन्तादितस्ततश्चलिता अलकाश्चूर्णकुन्तला यस्य सः**) क्रीडा करने से इधर-उधर बिखरी हुई अलकावलीवाले, परमसुन्दर, लीलामय बालकृष्ण—"अरी मैया ! देख, आज कही सो ठीक है किन्तु, आज से पीछे ऐसी बात कभी नहीं कहना। क्योंकि, 'वत्सपालन' (बछड़ाओं की रक्षा)-करने से मुझे अत्यन्त सन्तोष मिलता है। अतः, तुम्हारा यह वचन, असह्य है। मैं, तेरे इस प्रकार के स्नेह को स्वीकार नहीं करता हूँ। इसलिये मैया ! मुझे सहर्ष वत्सपालन की आज्ञा दे दीजिये। मैं, जन-साधारण के साथ एवं अपने बालकपन के मित्रों के साथ मिलकर, बछड़ाओं को चराऊँगा। और मैया ! एक बात बताओ, इस पृथ्वीपर खेल-खिलवाड़ से कौन-से जन प्रसन्न नहीं होते ? किन्तु, मुझे तो सभी प्रसन्न ही दिखाई देते हैं।" श्रीकृष्ण ने बालकपन के आग्रह से, जब माता के प्रति इस प्रकार कहा, तब माता अपने आग्रह करने में शिथिल होकर, जब कुछ भी नहीं बोली, तब व्रजराज-श्रीनन्दबाबा भी, अपने हृदय में 'कौतुक' (उत्सुकता) धारण करके, एक सुन्दर-सा दिन देखकर, अर्थात् गोपाष्टमी (कार्तिक शुक्ला अष्टमी) को देखकर, भद्र, सुभद्र, बलभद्र (बलदेव) के साथ एवं श्रीकृष्ण के साथ खेलनेवाले, श्रीकृष्ण के बालमित्रों के साथ, वत्सपालन करने के लिये, स्वयं ही गोशाला के आँगन में आकर, कुछ थोड़े-से ही बछड़ाओं को आगे करके, लालरङ्गवाली एक छोटी-सी छड़ी, अपने लाला कन्हैया के हाथ में धारण करवाकर, अपने ही द्वारा बछड़ाओं के साथ चलाये गये, अपने लाला के पीछे-पीछे स्वयं भी चल दिये ॥७॥

इस प्रकार अपने पीछे-पीछे आते हुए, पिताजी को एवं पीछे-पीछे आती हुई माताजी को देखकर, श्रीकृष्ण बोले कि, "आप दोनों, पीछे लौट जाइये। क्योंकि, हम सब ग्वालबाल, इस वत्सपालनरूप कार्य में खूब अभिज्ञ हैं। अतः, इस विषय में आप दोनों, किसी प्रकार की शङ्का नहीं करना।" इस प्रकार कहते हुए अपने पुत्र के प्रति—"देख, लाला ! बछड़ाओं को चराते-चराते दूर नहीं जाना, आज तो बछड़ाओं को यहीं चरा लेना, घर में आने के लिये विलम्ब नहीं करना, शीघ्र ही चले आना।" इस प्रकार कहनेवाले माता-पिता को आग्रहपूर्वक लौटाकर, बलराम एवं 'बालक-सहचरों' (मित्रों) के साथ कौतुक-पूर्वक पहले दिन तो, वत्सपालन करने के अभ्यासीव्यक्ति की तरह, बछड़ाओं को चराने लग गये ॥८॥

एवमहरहरहतविक्रमः क्रमसमेधमानसमेधमानसोल्लासतया तया वत्सचारणखेलया खे लयारूढमनसः प्रसृमरानमराननवरतवरतनुसहितान् स हि तान् प्रमोदयन्मोदयन्नपि व्रजवासिनः सह सहचरैर्बलभद्रेण च भद्रेण चरितवैचित्र्येण जननीजनकयोरानन्दं मुहुस्तन्वान-स्तन्वा नवघनघटाश्यामलयाऽमलया व्रजभुवं च श्यामलयन् यदि तस्यामेव लीलायां कुशलो बभूव, तदा यावन्तो वत्सास्तावतामेव चारणाय पर्युत्सुक आसीत् ॥९॥

तथा सति प्रतिदिवसमनुदित एव किरणमालिनि त्रिभुवन-जन-पावन-जनन्या जनन्या जनन्यायकोविदया दयालुहृदयया स्वयमेव शयनोत्थापन-मुखधावन-परिमार्जनाऽभ्यञ्जनोद्वर्तन-स्नपनानुलेपनालङ्करणकौशलानन्तरमाशयित्वा शाययित्वा च क्षणमनुगतोऽर्ध-पथपर्यन्तमित एव निवर्त्यतामिति प्रतिमुहुरतिवत्सलां मातरमेनामतिमृदुलमधुरतरेण वचसा निवर्त्य सह बलेन सुबलेन सुदाम्ना सुदाम्ना सुललितवक्षाः सहचरैरपरैश्च शाद्वलतलमासाद्य नवनवशष्पाङ्कुरनिकरसमास्वादासादितमोदेषु वत्सनिकरेषु चरत्सु विविधकौमारखेला-कौतुकेन गमयन् समयं पुनरपि समयमाकलय्य माध्यन्दिनाशनार्थं निजपरिजनेनाप्ततमेन व्रजपुरपरमेश्वरीप्रेषितं सुकविकाव्यमिव सुरसम्, पुरुषार्थसार्थमिव नियत-चातुर्विध्यम्, पुरुषार्थसाधनमिव अशीतलप्रायम्, विश्वमिव प्रभूतमन्नमासाद्य सह सहचरनिकरेण कुतुहलिना

---

इस प्रकार प्रतिदिन, 'अप्रतिहत' (अविनष्ट) पराक्रमवाले श्रीकृष्ण, क्रमशः वृद्धिशील बुद्धि और मन के उल्लासपूर्वक, लोकप्रसिद्ध उस वत्सचारण-लीला के द्वारा, आकाश में आनन्दमूर्छा पर आरूढ-मनवाले, चारों ओर से आनेवाले, निरन्तर अपनी स्त्रियों के साथ रहनेवाले, उन देवताओं को प्रसन्न करते हुए, एवं व्रजवासियों को सदा हर्षित करते हुए, अपने सखाओं के साथ एवं बलदेवजी के साथ मङ्गलमयी चरित्र की विचित्रता के द्वारा, मातापिता के आनन्द को बारंबार बढ़ाते हुए, तथा नवनीरद की घटा के समान श्यामलवर्णवाली, परमसुन्दर अपनी श्रीमूर्ति के द्वारा, व्रजभूमि को श्यामवर्ण की बनाते हुए, जब उस वत्सचारण-लीला में कुशल हो गये, तब नन्दबाबा के जितने बछड़े थे, उन सभी बछड़ाओं को चराने के लिये, महान् उत्कण्ठित हो गये ॥९॥

ऐसी स्थिति में प्रतिदिन, सूर्योदय से पहले ही, त्रिभुवन-निवासीजनों को पवित्र करनेवाली, जनता की नीति को जाननेवाली, परमदयालु-हृदयवाली यशोदा-मैया के द्वारा, स्वयं ही पलङ्ग से उठाना, मुख धोना, शरीर पोंछना, तेल लगाना, उबटना कराना, स्नान कराना, अँगोछना, वस्त्र पहनाना, चन्दन लगाना, अलङ्कार पहनाना, इत्यादि चातुर्य के अनन्तर, कुछ कलेवा करवाकर, क्षणभर शयन कराकर, सखाओं के सहित वन को भेजे हुए श्रीकृष्ण के पीछे-पीछे, माता, आधे मार्गतक चलती रहीं। तब श्रीकृष्ण के प्रति—"लाला कन्हैया ! यहीं से घर को लौट चलो।" इस प्रकार कहकर, बारंबार वात्सल्य प्रगट करनेवाली माता-यशोदा को, अत्यन्त कोमल एवं अतिशय मधुरवचन के द्वारा, घर की ओर लौटाकर, श्रीकृष्ण ने अपने वक्षःस्थल को सुन्दर पुष्पमालाओं से सजाकर, बलराम, सुबल, सुदामा, श्रीदामा तथा अन्य सखाओं के सहित, हरी-हरी नयी घासवाले स्थानपर पहुँचकर, बछड़ों का समूह जब नयी-नयी कोमल-कोमल घास के अंकुरसमूह का भली प्रकार आस्वाद लेकर प्रसन्न हो गया, एवं आनन्द से चरने लग गया, तब अनेक प्रकार की बाल्यक्रीडाओं के कौतुक से, समय को बिताते-बिताते, फिर भी मध्याह्न-

**हलिना च समं समंततो मण्डलीभूय सपरिहासहासकौशलं भुक्त्वा पुनरपि वत्सानुपदीनो दीनोद्धरणः काननविहरणरणत्किङ्किणीकः कोमलतलचरणकमलाभ्यां धरणीहृत्ताप-मुत्सारयामास ॥१०॥**

**एवमनुदिनमेव यामार्धशेषे दिवस एव सकलवत्सनिकुरम्बमवधाय चालयन्नालयाभि-मुखं यदागच्छति, तदाऽध्वनि कृतनयना ध्वनिकृतश्रवणा च तनयवत्सलतयोत्कण्ठमाना पुरतोऽभिव्रजति व्रजतिलकवल्लभा साऽपि तज्जननी ॥११॥**

**आयाते च भवनं सत्स्वपि दासदासीनिकरेषु स्वयमेव पूर्ववदवयवकिशलयपरि-मार्जनादिना परिष्कार्य कार्यकुशला सा सायाशनमाशयित्वा प्रदोषं प्रदोषं समुत्तार्य परार्ध-शयनमारोप्य शाययामास ॥१२॥**

---

कालीन भोजन के समय को जानकर, व्रजपुर की परमेश्वरी-श्रीयशोदामैया ने, अपने परमविश्वासी सेवकों के द्वारा भोजन भिजवा दिया। सुकवियों का काव्य, जिस प्रकार शृङ्गार, वीर, करुण, अद्भुत, हास्य, भयानक, बीभत्स, रौद्र, शान्त एवं वात्सल्य आदि अनेक सुन्दर रसों से युक्त होता है, उसी प्रकार वह भोजन भी मीठा, नमकीन, तीता, कषैला, खट्टा, कडुआ आदि अनेक प्रकार के रसों से युक्त था। पुरुषार्थों का साधन, जिस प्रकार धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष—इन चार प्रकार के भेदों से नियमित रहता है, उसी प्रकार वह भोजन भी चर्व्य, चोष्य, लेह्य, पेय—इन चार भागों में विभक्त था। पुरुषार्थों का साधन, जिस प्रकार **(अशीतलमनलसं अधिकारिणां प्रकर्षेण अयते प्राप्नोतीति तत्)** आलस्य से रहित अधिकारी को ही अच्छे प्रकार से प्राप्त होता है, उसी प्रकार वह भोजन भी गरमागरम था। एवं सम्पूर्ण विश्व, जिस प्रकार **(प्रभौ ब्रह्मणि ऊतं व्याप्तं, अथवा प्रकृष्टानि भूतानि प्राणिनो यत्र तत्)** ब्रह्म में ओतप्रोत है, अथवा अनेक प्रकार के विशिष्ट-प्राणियों से भरपूर है, उसी प्रकार वह भोजन भी भरपूर था। श्रीकृष्ण ने उस भोजन को पाकर, सुदामा, श्रीदामा, मधुमङ्गल, स्तोककृष्ण आदि मित्रमण्डल के साथ, एवं सख्यरस के परम-कौतुकी श्रीबलदेवजी के साथ, चारों ओर से गोलाकार होकर, वृक्षों की छाया में बैठकर, हास्य-परिहास को कुशलतापूर्वक खाकर, फिर भी बछड़ाओं के अनुगामी होकर, दीनोद्धारपरायण होकर, वृन्दावन-विहरण-परायण होने से, किङ्किणी का शब्द करते-करते, अपने सुकोमल चरणारविन्दों के द्वारा भूमि के हृदय के सन्ताप को दूर कर दिया ॥१०॥

इस प्रकार प्रतिदिन, दिन जब आधा-पहर बाकी रह जाता था, उसी समय सम्पूर्ण बछड़ाओं के समूह को सँभालकर, घर की ओर चलाते हुए, श्रीकृष्ण, जब वन से लौटकर आते हैं, तब व्रज के तिलक, श्रीनन्दजी की प्रियतमा एवं श्रीकृष्ण की माता—श्रीयशोदा भी, श्रीकृष्ण के आने के मार्ग में नेत्र लगाकर, बछड़ा एवं बालकों की ध्वनि की ओर कान लगाकर, पुत्र की वात्सल्यता के कारण उत्कण्ठित होकर, श्रीकृष्ण के सम्मुख चली आती हैं ॥११॥

श्रीकृष्ण के 'नन्दभवन' में आ जानेपर, बहुत-सी दासियों के रहते हुए भी, सकल कार्यकुशला वात्सल्यमयी यशोदा—मैया स्वयं ही, पहले की तरह, कोमल अङ्गों के झाड़ने पोंछने आदि के द्वारा **(प्रदोषं प्रकृष्टभुजं श्रीकृष्णम्)** सुन्दर भुजाओंवाले श्रीकृष्ण को सजाकर, सायंकालीन भोजन कराकर, प्रदोष के समय को बिताकर, बहुमूल्य पलङ्गपर बिठाकर, लाड़प्यार करके, शयन करा देती हैं। प्रदोष के समय को बिताकर, शयन कराने का यही अभिप्राय है कि, प्रदोषकाल में शयन करना अनुचित है। प्रेम, उचित

**वत्सासुर-वधः**

**इत्येवं गतेषु कतिपयेषु दिवसेषु कस्मिंश्चिदहनि वत्सांश्चारयता वत्सगणानामन्तरेव विहितसात्त्वतवेशो महाशाक्त इव, परमतजिघृक्षया विस्तारितास्तिकाकारश्चार्वाक इव, सर्वस्वजिहीर्षया समुपसादित-मित्रभावश्चौर इव, मृदुलतरतृणाच्छादितमुखो वारीगर्त इव, कोऽपि कंसानुचरो वत्साकारः सह वत्सगणैरेव चरन् न केनापि प्रकारेण लक्ष्यमाणः केनचिदपि, तेन सकृदेवाऽवलोक्य विपक्षोऽयमिति जानता निखिलसर्वज्ञचक्रचूडामणिना पूर्वजं प्रति 'आर्य ! किमयं व्रजचरो वत्सः, उत वा कृत्रिमः कोऽपि' इति वदता तदनिर्णीयमान एव पश्यत्सु सकलेष्वेव सहचरेषु मृदुतर-कमल-कुड्मलकोमलेन वामकरतलेन पश्चात्तनं चरणयुगलमाकृष्य धृत्वा समुन्नीय मुहुरलातचक्रवदाघूर्णयता कपित्थतरुकाण्डमधि निक्षिपता प्रयाणाभिमुखेषु प्राणेषु धृतनिजविकृताकारो यमसदनं गमयाम्बभूवे ॥१३॥**

**बभूवेदमेव सुरसभारसभावकारि कारिहननं हर-विरिञ्चिमुख-मुखरितं च, वस्तुतो दुर्घटघटनपटीयसो दुष्करकर्म-कर्मठस्य नैतदद्भुतम् ॥१४॥**

---

वस्तु को, स्वभावतः ग्रहण करता है। अतः, स्मृति में कहा भी है कि **"सायंकाले तु संप्राप्ते चत्वार्येतानि वर्जयेत्। आहारं मैथुनं निद्रां तथा संपाठमेव च"** ॥१२॥

**वत्सासुर का वध**

इस प्रकार कुछ दिन बीत जानेपर, किसी दिन बछड़ाओं को चराते हुए, श्रीकृष्ण ने उन सब के भीतर ही बछड़ाओंके-से आकारवाला, कंस का अनुचर, 'वत्सासुर'-नामक एक असुर को देखा। वह असुर, उस समय वैष्णवों में मिलकर, अपना काम बनाने के लिये, वैष्णवोंका-सा वेष बनाकर 'महाशाक्त' (देवी के उपासक) के समान था। दूसरे का मत ग्रहण करने की इच्छा से, आस्तिक धर्मलक्षण के आकार का विस्तार करनेवाले चार्वाक के समान था। एवं सर्वस्व हरण करने की इच्छा से, मित्र जैसे भाव को ग्रहण करनेवाले चोर के समान था। तथा परमकोमल तृण से ढके हुए मुखवाले, हाथी के बाँधने के खूँटा के गड्ढे के समान था। इस प्रकार का वह वत्सासुर, वत्सगणों के साथ चरता हुआ, किसी के द्वारा किसीप्रकार से भी, पहचान में नहीं आ रहा था; किन्तु, श्रीकृष्ण ने तो, उसको एक बार देखते ही "यह कोई विपक्षी है" यह जानकर, निखिल-सर्वज्ञ-चक्रचूडामणि, श्रीकृष्ण ने, अपने बड़ेभाई बलदेवजी के प्रति "बड़े भैया जी ! क्या यह बछड़ा, व्रज में विचरण करनेवाला है, अथवा कोई बनावटी बछड़ा है ?" इस प्रकार कहते-कहते, सखाओं के द्वारा उसका निर्णय न होनेपर भी, उन समस्त सखाओं के देखते-देखते, परम-कोमल कमल की कलिका के समान कोमल बायें-करतल के द्वारा, उस असुर के पिछले दोनों चरणों को खींचकर, पकड़कर, ऊपर की ओर उठाकर, 'अलातचक्र' (दोनों ओर जलती हुई लकड़ी) की तरह, बारंबार घुमाकर, कैथ के वृक्षों की श्रेणि के ऊपर फैंककर, उसका चूर्ण बनाकर, उसके प्राण जब निकलने लगे, तब अपने विकृत आकार को धारण करनेवाले, उसको यमराज के घर पहुँचा दिया। इस गद्य में यमालय में पहुँचाने का जो कथन है, वह तो तत्कालीन लीला के परिकरवाले लोगों की प्रतीति के अभिप्राय से है। वस्तुतस्तु 'यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान, समाधिरूप,— अष्टाङ्गयोग के स्थानस्वरूप, ब्रह्मस्वरूप में पहुँचा दिया, यह तात्पर्य है ॥१३॥

यह छोटे-से शत्रु का वधरूप कार्य, देवसमूह के लिये रसपूर्वक भाव को बढ़ानेवाला हो गया,

तदनु दनुजदमनो मनोरमहेलालसो लालसो निजसहचरनिकरेषु गगनाङ्गनचरमभागशीतकर-करमालिन्यमलिनतामरसमयं समयं वीक्ष्य दिनान्तरवत् सानुचरो वत्सानुचरो भवन् भवनमाजगाम ॥१५॥

भवनमागम्य गम्यमानेतरचरितस्य तस्य ललितवपुष्कलं पुष्कलं वत्सवत् सर्वावयवस्य दानवस्य मारणं रणं विनैव कृतवतो लीलाविलसितं सर्वमेव सर्वे निजनिज-जननीजननीयमाना अपि शिशवः प्रथममेव व्रजपुरपरमैश्वर्ये कथयाम्बभूवुः॥१६॥

भगवानपि जनकजननीराजितो जननीराजितो दिनान्तरवत् कृतसायन्तनस्नानानुलेपो जनकेन सह कृत-सायाशनः सुखसुप्तो रजनीमनैषीत्॥१७॥

बकासुर-वधः

परेद्यवि द्यवि चानुदित एव यमुनाजनके जनकेलिकलाकुशलः कृताहारो हारोल्लसद्-

---

एवं शिव-विरिञ्चि आदि देवताओं के मुख का स्तुतिपात्र भी बन गया। वास्तविक में विचारा जाए तो दुर्घट-घटना करने मे परमचतुर, एवं दुष्कर कर्म करने मे परमनिपुण श्रीकृष्ण के लिए यह कोई अद्भुत कार्य नही है।। १४ ।।

उसके बाद दैत्यों के दमनकर्ता श्रीकृष्ण, मनोहर क्रीडारस मे सुशोभित होकर, एवं अत्यन्त कान्ति से युक्त होकर, तथा अपने मित्रमण्डल में लालसा से युक्त होकर आकाशरूप आँगन के अन्तिमभाग में जानेवाले, सूर्य के किरणों की मलिनता के कारण, जब समस्त कमल मलिन से हो चले, उस प्रकार के समय को देखकर, दूसरे दिनों की तरह, बछडाओं के अनुगामी होकर अपने भवन में चले आए।।१५।।

भवन में आकर, श्रीकृष्ण के साथी सभी गोपबालकों ने, उस दिन के किये हुए श्रीकृष्ण के सम्पूर्ण ही लीलाविलास को, व्रजपुर की परमेश्वरी श्रीयशोदा मैया के प्रति, पहले ही कह दिया। यद्यपि उस समय, उन बालकों की अपनी-अपनी माताएँ, उनको अपने-अपने घर को लिवाकर ले जा रही थीं, तो भी वे बालक, हठपूर्वक माताओं के पास से लौटकर यशोदा मैया के सामने बोले कि, "अरी मैया! देख, श्रीकृष्ण का चरित्र बडा अगम्य है। क्योंकि, आज तो इसने बछडे के समान सम्पूर्ण अङ्गोंवाले, एक दैत्य की मृत्यु, युद्ध के बिना ही कर डाली। इसलिए इसका लीलामय-विलास 'पुष्कल' (सर्वश्रेष्ठ) है, एवं श्रोता, वक्ता, द्रष्टा, एवं अनुमोदन करनेवाले, सभी व्यक्तियों के शरीर को आनन्दमय अनुभव के कारण शोभायमान बना देता है" (**ललितं आनन्दानुभवेन शोभितं वपुः करोतीति तत, लीलाविलासविशेषणमेतत, अत्र रेफस्य स्थाने लकारश्च यमकानुरोधेन, रलयोरैक्यादिति बोध्यम**)। उन बालकों की बातों पर, यशोदा मैया ने किंचिद् भी विश्वास नही किया; अपितु वात्सल्यरस में विभोर होकर, "महाबलशाली उस दैत्य का भय के कारण गोवत्स बनना कैसे सम्भव हो सकता है? तथा उसके वध के विषय में, मेरे छोटे से बालक की शक्ति भी कहाँ सम्भव है? यह विचार करके, उनकी बात को मिथ्या ही मान लिया" यह भाव की बात है।।१६।।

वक्षाः स एष मिलितेषु सहचरेषु सबलेन बलेन सह पूर्ववत् सकलवत्सकलनया नयाऽविरोधेन वनान्तरमासाद्य नवशाद्वलतलमालोकयन् क्वचन जलाशयोपकण्ठे ललितानि नवनवाङ्कुरितानि शष्पाणि पानीयसन्निकर्षसुमेदुराणि समालोक्य वत्सकुलं तत्रैव निवेशयामास ॥१८॥

समनन्तरमनन्तरसः स वत्सपालः पालयिता रराज सकललोकपालानाम्, अनतिदूरे पूतनासहोदरोऽदरोत्तुङ्गबकशरीरः कंससम्मतो महावीरः कोऽपि दनुतनयो नुतनयोऽखिलदानवगणेन, गणेन इव भगवन्तमनुसन्दधानो दैवगत्याऽवगत्याऽयमेव स इति धरणितलमुन्नमयन्निव धरणितलनिहितोत्तरचञ्चुर्दिवमवनमयन्निव द्युतल-विनिवेशितोर्ध्वचञ्चुश्च युगपदेव देव-दनुज-मनुजादि-सकलजीवजीवनाकर्षणाय विततायत-महासंदंशं विवृत्य स्थित इव कालपुरुषः सकलैरेव भयभरनिर्भरभज्यमान-मानसैरातङ्कपङ्किलैरिव सहचरैरालुलोके ॥१९॥

आलोक्य च 'सखे ! नायं पक्षी, अपि तु सकलानेव नो गिलितुमिव कृतारम्भेण गुरुतरदम्भेन केनापि बकाकृतिना दानवेनैव भवितव्यम् । तदितः पलायनमेवास्माकं पथ्यम् । अथवा, कैलासशिखरिशिखरद्राघीयसः शरीरादपि दीर्घदीर्घतराच्चञ्चुपुटादस्य कथं पलायन-

---

### बकासुर का वध

दूसरे दिन, आकाश में जबतक सूर्य उदय नहीं हुए, उससे पहले ही, मनुष्योंकी-सी क्रीडा करने की कला में परमप्रवीण, श्रीकृष्ण ने, प्रातःकालीन भोजन करके, हारों के द्वारा शोभायमान वक्षःस्थल से युक्त होकर, सभी सखाओं के सम्मिलित हो जानेपर, बलशाली बलदेवजी के साथ, पहले की तरह, नीतिशास्त्र के अनुसार, अपने एवं दूसरे सभी सखाओं के बछड़ाओं को एक जगह मिलाकर, वन में पहुँचकर, नवीन एवं हरी-हरी घास के स्थल को देखते-देखते, किसी जलाशय के निकट, जल की समीपता के कारण, सुस्निग्ध एवं नये-नये अंकुरोंवाली सुन्दर-सुन्दर छोटे-छोटे घास की श्रेणी को देखकर, बछड़ों के समूह को वहींपर रोककर बैठा दिया ॥१८॥

उसके बाद, बालकों के साथ खेलने में अनन्तरसवाले, एवं समस्त लोकपालों के पालक, वत्सपाल वे श्रीकृष्ण, शोभायमान हो गये। उनके थोड़ी-सी ही दूरीपर, 'बकासुर'-नामक कोई 'दनुज' (दैत्य), श्रीकृष्ण के सभी सखाओं के दृष्टिगोचर हो यया। उस दैत्य को देखनेवाले सखाओं के मन, भय के भार की अधिकता से, मानो टूटे ही जा रहे थे, एवं वे, आतङ्क से मलिन-से हो रहे थे। वह असुर, पूतना का भाई था, बहुत ऊँचे बगुलाके-से शरीरवाला था, कंस का सम्मत महावीर था, उसकी कपटनीति समस्तदानवश्रेणि के द्वारा प्रशंसित थी, ऐसा वह दैत्य **(गणयन्तीति गणा गणकास्तेषामिनो दैवज्ञश्रेष्ठ इव)** श्रेष्ठज्योतिषी की तरह, उस वन में भगवान् श्रीकृष्ण का अनुसन्धान करता हुआ, दैवयोग से "श्रीकृष्ण यही हैं" यह समझकर, पृथ्वी को उखाड़कर ऊपर की ओर ले जाने के लिये ही, मानो नीचे की चोंच को धरतीपर धरकर, एवं स्वर्ग को उखाड़कर नीचे की ओर लाने के लिये ही, मानो ऊपरवाली चोंच को स्वर्ग के नीचे आकाश में लगाकर, एक ही साथ देवता, दैत्य एवं मनुष्य आदि समस्तजीवों के जीवन का आकर्षण करने के लिये, मानो लम्बी-चौड़ी महान् विशाल सँड़सी को फैलाकर, उपस्थित हुए कालरूप पुरुष की तरह, वह उपस्थित हो गया ॥१९॥

**मपि' इति तेषु मीमांसमानेषु प्राणसमानेषु 'प्राणरक्षणार्थं नाशङ्कनीयम्' इति दरहसित-सुधापेशल-सलालित्यमाभाषमाणमकुतोभयमभयदमखिललोकस्य सहेलमभिमुखमुपसर्पन्तं तमखिलभुवनैकबन्धुमनुपधिनिरवधिकरुणैकसिन्धुमव्ययमव्याहत-महाप्रभावमतिसाहसः स पामरोऽमरोपहतिकरः करालतरतुण्डः सहसोपपत्य पश्यत्सु सकलेषु दिवि दिविषत्सु गिलति स्म ॥२०॥**

**तदनु तदनुपायमपायमिवात्मनां मन्यमानाः सर्व एव सहचराः सह च रामेण हाहेति निगदन्तो गदं तोदमतिमहान्तमापद्यमाना दिवि च दिविचराः 'अहो कष्टम्, अहो कष्टम्' इति व्यथमाना मानापहारेण यदा मुह्यन्ति स्म,तदैव ज्वलदनलमिव काकुदं काकुदं दहन्तं क्रमेलक इव प्रमादेन गिलितं नवसहकारपल्लवमिव प्रबलतरगलदण्डाकुञ्चन-प्रसारणविकलः सत्रास-पक्षति-विधूननकातरस्तरसा निर्यद्भिः प्राणैरिव बहिर्निःसार्यमाणं तमतिवेगेनैव विवृतगल-चञ्चुपुटस्तत्क्षणेनैव ववाम ॥२१॥**

---

उसको देखकर, समस्त सखा, श्रीकृष्ण से बोले कि, "हे सखे ! देखो, यह पक्षी नहीं है; किन्तु, हम सबको निगलने के लिये ही; प्रारम्भ किये गये, भारी दम्भ के कारण, बगुलाकी-सी आकृतिवाला, यह कोई दानव ही हो सकता है। इसलिये अब तो, हम सबका यहाँ से भाग जाना ही हितकर है। अथवा कैलासपर्वत के शिखर की अपेक्षा भी, अत्यन्त लम्बे इसके शरीर की अपेक्षा, इसकी चोंच तो, और भी अधिक लम्बी है; अतः, इसकी चोंच के सामने से, हमारा भागना भी कैसे हो सकता है ?" श्रीकृष्ण के प्राणों के समान प्यारे, वे सब सखा, जब इस प्रकार विचार कर रहे थे, उसी समय "हे प्रिय सखाओ ! प्राणों की रक्षा के लिये किसी प्रकार की आशङ्का मत करो" इस प्रकार कहकर, मन्दमुसकानमयी सुधा की सुन्दरतापूर्वक तथा लालित्यपूर्वक भाषण करनेवाले, किसी से भी भयभीत न होनेवाले, अपने आश्रित सभीलोगों को अभयदान देनेवाले, अवहेलनापूर्वक असुर के सम्मुख जानेवाले, अखिल-भुवन के एकमात्र वन्धु, अकारण अपारकरुणा के सिन्धु, निर्विकारी, एवं अव्याहत महाप्रभाववाले उन श्रीकृष्ण को, विकराल चोंचवाले, एवं देवताओं का विनाश करनेवाले, अत्यन्त-साहसी, महानीच उस बकासुर ने, अचानक उछलकर, आकाशस्थित समस्त देवताओं के देखते-देखते निगल लिया ॥२०॥

उसके बाद, बकासुर के द्वारा श्रीकृष्ण के निगलने को, मानो अपनी आत्माओं के प्रति, उपाय से रहित आपत्ति को मानते हुए, सभी 'सहचर' (सखा) बलदेवजी के सहित, हा-हाकार करते हुए, एवं अत्यन्त महान् दुःखदायक रोग को प्राप्त करते हुए, तथा आकाश में देवगण भी "अहो कष्ट है ! अहो कष्ट है !!" इस प्रकार व्यथित होकर (**मानापहारेण चेतमापहारेण 'मन ज्ञाने' घञन्तः**) चेतना से रहित होकर, जब मूर्च्छित हो गये, उसी समय असावधानी से निगले हुए, आम के नवीन पल्लव को, ऊँट, जिस प्रकार उगल देता है, उसी प्रकार दुष्टों को शोक, भय आदि अनेक विकार देनेवाले, एवं जलती हुई अग्नि की तरह, तालु को जलाते हुए श्रीकृष्ण को, उस बकासुर ने तत्काल अत्यन्त वेग से ही उगल दिया। उस समय वेगपूर्वक निकलते हुए, बकासुर के प्राणों के द्वारा ही, मानो श्रीकृष्ण, उसके गले से बाहर निकाले जा रहे थे। उस समय बकासुर, अपने गलरूप दण्ड के, अर्थात् गले के संकुचित करने में एवं फैलाने में महान् विकल हो रहा था, एवं भय या उद्वेग के कारण, अपनी पङ्खों के कम्पित करने में कातर ही रहा था, तथा उसका गला एवं 'चंचुपुट' (चोंच का जोड़ा) फट रहा था ॥२१॥

तेनोद्गीर्ण एव विधुंतुद-वदनतो निष्क्रान्तश्चन्द्र इव, घनतरघनघटाकोटरतो बहिर्गतः किरणमालीव, गिरिवरगुहाकुहरतो विनिष्क्रान्तः कण्ठीरवशावक इव, दन्तुरतमतमःसमूह-समूढसंसारकूपतो निर्मुक्तः स्वभक्तजन इव, तद्गलगलित-क्लेदलवाक्लिन्नवसनभूषणतया शोभातिशयमेव बिभ्राणो 'न भेतव्यम्' इति मधुरतर-सप्रणयकलस्वरमखिलसखिजनान् मूर्च्छातो विरमय्य, पुनराक्रोशेन चञ्चुपुटविघट्टनया निष्कोषयितुमापततः पततस्तस्य वामकरकमलकुड्मलेनोर्ध्वचञ्चुदलं दक्षिणकरकमलकोशेनाधरचञ्चुदलमवधृत्य सहचर-बालकानां दुःखशोकाभ्यां सह, सन्तापभरनमदमरनिकरान्तःकरणानां भयेन सह प्रबलतर-दनुजदैतेय-परिषदां हर्षोत्कर्षेण सह, सहसैव हसन्मुखकमलो हेलयैव वीरणतृणस्येव विदारणं विधाय निरर्गलगलदसृग्धारा-धौतधरणितलमभितोऽभितश्छिद्यमाननाडीनालमविरलमेदः-स्रुति वपुषः शकलद्वयं गिरिशिखरद्वयद्वयसं पातयामास ।।२२।।

पततोश्च तयोः शकलयोः पतति स्म मदमुदितविबुधघटाघनवृष्यमाणनन्दनवनकुसुम-संहतिरपि दिवो हर्षभरजनित-नयनसकज्जल-जलबिन्दुभिरिव देवद्रुमविलासिभिरलिभिः

---

बकासुर के द्वारा मुख से उगले हुए श्रीकृष्ण ने, राहु के मुख से निकले हुए चन्द्रमा की तरह, घनघोर घनरूपी घटा की खोंतर से बाहर निकले हुए सूर्य की तरह, श्रेष्ठपर्वत की गुफा के छिद्र से बाहर निकले हुए सिंह के बच्चे की तरह, एवं अतिशय ऊबड़-खाबड़ अज्ञानरूपी अन्धकारसमूह से परिपूर्ण संसाररूपी कूप से निकले हुए, अपने निजी भक्तजन की तरह, उस बकासुर के गले के गीलेपन के लेश से वस्त्रभूषण आदिकों के कुछ गीले हो जानेपर भी, अत्यन्त शोभा को ही धारण करके, "हे प्रिय सखाओ ! किसी प्रकार का भय मत करो" इस प्रकार कहकर, परममधुर एवं प्रेमभरे मीठे स्वर से, सभी सखाओं को मूर्च्छा से रहित बनाकर, पुनः चिल्लाकर अपनी चोंच चलाकर, अपने (श्रीकृष्ण के) शरीर को फाड़ने के लिये दौड़कर आते हुए, बकासुररूप उस पक्षी की चोंच के ऊपर के भाग को, अपने बायें-करकमल की कलिका के द्वारा पकड़कर, एवं चोंच के नीचे के भाग को, अपने दाहिने-करकमल की कलिका के द्वारा पकड़कर, अपने मित्ररूप गोपबालकों के दुःख एवं शोक के सहित, एवं सन्ताप की अधिकता से विनम्रप्राय देवताओं के अन्तःकरणों के भय के सहित, तथा अतिशय-प्रबल दैत्य एवं दानवों की सभा के हर्ष की विशिष्टता के सहित, उस बकासुर के शरीर को 'गाँडर'-नामक घास की तरह, (श्रीकृष्ण ने) अनायास सहसा ही फाड़कर, उसके (बकासुर के) शरीर के दोनों टुकड़ों को नीचे गिरा दिया। बकासुर की चोंच फाड़ते समय, श्रीकृष्ण का मुखकमल हास्य से युक्त था। एवं बकासुर के शरीर के दोनों टुकड़े, पर्वत की दो शिखरों के समान थे, एवं उनमें से निरन्तर गिरती हुई रुधिर की धारा से पृथ्वी धुल रही थी, एवं उन दोनों टुकड़ों की नाडियों के नाल, चारों ओर से छिन्नभिन्न हो रहे थे, तथा उनमें से गाढी-गाढी मज्जा बह रही थी (**गिरिशिखरद्वयद्वयसमित्यत्र "प्रमाणे द्वयसज्-दघ्नज्-मात्रचः" इति सूत्रेण द्वयसच् प्रत्ययो भवति**)। (बकासुर की इस प्रकार की दुर्दशा का मुख्यकारण, शास्त्र से विरुद्ध आचरण ही है; क्योंकि, मुख में तो श्रीकृष्ण का नाम ही स्थापित करना चाहिये। किन्तु, उनकी प्रतिमा, मुख में कभी भी स्थापित नहीं करनी चाहिये। तथाचोक्तं हरिसूरिणा—**कृष्णनाम मुख्ये स्थाप्यं न कृष्णप्रतिमा क्वचित्। अन्यथाऽऽ-चरणात् स्पष्टोदाहृतिर्बकदुर्दशा ॥**) ।।२२।।

बकासुर के शरीर के दोनों टुकड़े, जब भूमिपर गिर रहे थे, उसी समय हर्ष से प्रसन्न हुए

**समम्, समन्ततश्च गन्धर्व-किन्नर-युवतयो बत योजितहर्षं ननृतुरभितोऽभितश्च दुन्दुभयोऽभयोदीरिता नेदुरतिसुमहदाश्चर्यं तदिति मन्वाना मन्वानायिता मुनयोऽपि तुष्टुवुः ॥२३॥**

**इह च सहचराः प्रमोदभरभज्यमानहृदया हृदयाधिनाथं तमेकैकशो बकरिपुं करिपुङ्गवगामिनमालिङ्ग्य लब्धजीविता इव, विलोक्य दिवसावसानमशेषमपि दिनान्तरवत् समवहार्य वत्सकदम्बकं कदम्बकन्दुकललिततर-करकमलेन तेन प्रियसखेन सकलसौभगवता भगवता समं भवनमागत्य गत्यवसादासादित-मान्थर्य-माधुर्यधुर्यमुत्कण्ठा-कण्ठाग्रीक्रियमाणमिव तदेव बकहननं व्रजपुरपरमेश्वर्यै कथयाम्बभूवुः ॥२४॥**

**'मातः ! परं माऽतः परं कौतुकम्, कौ तु कं न विस्मापयति तत्, यदद्य सख्या स ख्यापितभुजपराक्रमः पराक्रमः कृतः ॥२५॥**

**तथा हि—निजमदपर्वतायमानं पर्वतायमानं सर्वानेव नो गिलितुमुद्यतं मुद्यतं ज्वलन्तमिव पावकं बकं तीक्ष्णचञ्चुं चञ्चूर्यमाणं करसरोजाभ्यामाभ्यामाहितहेलं हेऽलं सुकृतिनि ! तव कुसुम-सुकुमारः कुमारः सपदि वीरणतृणमिव पाटयामास ॥'२६॥**

---

देवसमूह के द्वारा, घनेरूप से बरसाई हुई, नन्दनवन के पुष्पों की श्रेणि, देववृक्षोंपर विलास करनेवाले भ्रमरों के सहित आकाश से गिर पड़ी, अर्थात् देवगण, श्रीकृष्ण के ऊपर पुष्पों की वर्षा करने लग गये। उन पुष्पों के साथ गिरते हुए भ्रमरगण, आकाशरूपा नायिका के हर्ष के भार से, उत्पन्न हुए नेत्रों के कज्जल से युक्त, काले-काले जलबिन्दुओं की तरह प्रतीत होते थे। अहह ! उस समय गन्धर्व एवं किन्नरों की युवतियाँ, चारों ओर हर्षपूर्वक नाचने लग गईं, एवं असुर के वध के कारण, निर्भयतापूर्वक बजाई हुई दुन्दुभियाँ, चारों ओर बजने लग गयीं। इस सब कार्य को सुमहान् आश्चर्य मानते हुए, तथा वैवस्वतमनु के द्वारा भेजे हुए मुनिजन भी, श्रीकृष्ण की स्तुति करने लग गये ॥२३॥

इधर श्रीकृष्ण के सखाओं ने भी, अपने सखा के अलौकिककार्य को देखकर, हर्ष की अधिकता से शिथिल हृदय-से युक्त होकर, गजेन्द्रकी-सी चालवाले, बकारि एवं हृदयेश्वर श्रीकृष्ण को, प्रत्येक ही आलिङ्गन करके, मानो पुनः अपने जीवन को पाकर, सायंकाल देखकर, दूसरे दिनों की तरह, सम्पूर्ण बछड़ाओं के समूह को एकत्रित करके, कदम्ब के पुष्पों की बनी हुई गेन्द से सजे हुए करकमलोंवाले, सकल सौभाग्यपरिपूर्ण, प्रियसखा श्रीकृष्ण के साथ, भवन में आकर, बकासुर के वध का वही वृत्तान्त, व्रजपुर की परमेश्वरी, श्रीयशोदा-मैया के प्रति कह दिया। उनका वह कहना, भारी उत्सुकता से अतिशय शीघ्र चलने के श्रम से, शिथिलतामयी श्रेष्ठमधुरता से युक्त था; एवं बकासुर का वध भी, मानो उत्कण्ठा के कारण, उन्होंने कण्ठाग्र ही कर रखा था ॥२४॥

"अरी मैया ! देख, इससे परे और अधिक कौतुक नहीं हो सकता। और वह कौतुक, पृथ्वी में किस व्यक्ति को आश्चर्यान्वित नहीं करता ? क्योंकि आज, हमारे प्यारे सखा, श्रीकृष्ण ने, जो 'पराक्रम' (शत्रु-बकासुर के ऊपर आक्रमण) करके दिखाया है, वह, हमारे सखा की भुजाओं के पराक्रम को विख्यात करनेवाला है ॥२५॥

"हे अनन्तसुकृतशालिनि ! मैया ! देख, आज तो कुसुम से भी सुकुमार, तुम्हारे इस कृष्णकुमार ने, कुटिलतापूर्वक चलनेवाले, अग्नि के समान जलनेवाले, तीक्ष्ण चोंचवाले बकासुर को, इन अपने दोनों

इति वत्सपालक-बालककलवचनमाश्रुत्य श्रुत्यतिकौतुकप्रदमपि भयदमुभयदशायामेव विस्मय-स्मयजनकमथ पुरपुरन्ध्रीभिः सह सहसा व्रजेश्वरी किमपि कथयितुमारेभे ॥२७॥

'हंहो— यदर्थमजहामहं बत महावनाऽवस्थितिं
तदेतदतिभीतिदं दितिजकृत्यमुन्मीलति ।
अयं परमचञ्चलः परमसाहसोऽसाध्वसः
क्व यामि करवाणि किं हतविधेर्न वेद्मीहितम् ॥'२८॥

---

करकमलों के द्वारा, अवहेलनापूर्वक तत्काल 'वीरण' (गाँडर, जिसकी जड़ का खस होता है)-नामक तृण की तरह फाड़कर फैंक दिया। वह बकासुर, अपने मद से उत्पन्न हुए उत्सव से बढ़ता जा रहा था; अतः, पर्वत के समान हो रहा था; एवं हम सभी को, निगलने के लिये उद्योग कर रहा था, तथा (**मुद्यतं, मुद्भ्य आनन्देभ्य यतं उपरतमासन्नमृत्युत्वात्**) मृत्यु, निकट आ जाने के कारण तो, वह आनन्दों की ओर से तो, मानो मर ही गया था। इस गद्य में छोटे-छोटे गोपबालकों ने, यशोदा-मैया के प्रति जो, "हे सुकृतिनि !" यह सम्बोधन किया है, यह कोई जानबूझकर नहीं किया है; किन्तु, इस प्रकार की विपत्ति में, इन बालकों की माताएँ, यशोदा-मैया के प्रति, इस प्रकार के सम्बोधन का प्रयोग प्रायः करती रहती थीं; एवं बालकों का यह स्वभाव होता है कि, वे, जो सुनते हैं, उसी वाक्य को धारण कर लेते हैं, एवं उसी का अनुकरण भी करते हैं; अतः, इन बालकों ने भी अनुकथन की रीति के अनुसार, इस सम्बोधन का प्रयोग कर दिया, यह जानना। तथा "हे अतिशय सुकृतिनि !" इसका भावार्थ प्रकाशित करते हुए, ग्वालबालों ने कहा कि, "मैया ! देख, तुम्हारे अनन्त सुकृत के कारण ही, उस प्रकार के दुष्टों का वध करने के लिये ही, तुम्हारे लाला, श्रीकृष्ण की भुजाओं में बल का उदय हो जाता है, अन्यथा दूसरे समय तो, बाल्यलीलामय 'बाहुयुद्ध' (कुस्ती) में, हम सब सखा ही इसको बारंबार हराते रहते हैं; अतः, इसमें स्वतः बल की सम्भावना कहाँ है ?" सखाओं का यह सख्यभावमय तात्पर्य है ॥२६॥

बछड़ाओं की रक्षा करनेवाले ग्वालबालों के, इस प्रकार के वचन को सुनकर, व्रजेश्वरी-यशोदा ने, अपने पुर की पति-पुत्रवाली गोपियों के साथ कुछ कहना आरम्भ कर दिया। ग्वालबालों का वह वचन, "कुशलता से युक्त, मेरे पुत्र का चरित्र अद्भुत है" इस विचार से तो, माता के कानों के कौतुक को देनेवाला होकर भी, "हाय ! मेरे बारे से कन्हैया ने, इतने बड़े बकासुर का वध किस प्रकार कर दिया ?" इस विचार से भयदायक था। इसलिये दोनों दशा में ही, अर्थात् कौतुक-दशा में एवं भयवाली-दशा में भी, एकसाथ ही 'विस्मय' (आश्चर्य) के साथ, 'स्मय' (मन्दहास) का जनक था, अर्थात् कौतुक-दशा में तो, "मेरा लाला, उस प्रकार के भयङ्कर राक्षस के मुख से कुशलतापूर्वक घर लौट आया" इस विचार से विस्मयजनक था; एवं भयमयी-दशा में, "उस प्रकार के अत्यन्त कठोर बकासुर का चीरना, शिरिस के पुष्प से भी कोमल अङ्गोंवाले छोटे-से लाला के द्वारा कैसे सम्भव हो गया ?" इस विचार से विस्मयजनक था ॥२७॥

यशोदा-मैया ने, गोपियों के प्रति कहा कि, "हाय ! अरी बहिनो ! देखो, मैंने जिस कारण से दुःखी होकर, महावन का निवासस्थान छोड़ा था, अत्यन्त भयप्रद दैत्यों का वही यह 'कृत्य' (कार्य) तो, यहाँ भी प्रकाश पा रहा है। और मेरा यह लाला कन्हैया, परमचञ्चल, परमसाहसी, एवं महान् निर्भीक है; इसलिये ऐसी स्थिति में, अब मैं कहाँ जाऊँ और क्या करूँ ? इस भाग्यहीन निगोड़े विधाता की चेष्टा को, मैं नहीं जानती हूँ। न जाने, यह क्या करना चाहता है ?" ॥२८॥

**इति क्षणमनुचिन्त्य दिनान्तरवद् बालकान् स्वालयान् विसृज्य तनयस्य समयोचिताऽभ्यञ्जनोद्वर्तनादि कारयित्वा प्रणयव्यवसाया सायाशनमाशयित्वा 'तात ! गृह एव भवता स्थीयताम्, नातः परं वनान्तरे गन्तव्यम्, वत्स ! वत्सरक्षणक्षणस्ते विरमतु, वत्सरक्षणे बहवः सन्ति, किं तवाऽमुनाऽऽयासेन' इति जननी-जननीतिकरवचनमाकर्ण्य 'मातर्मा तव भयं किमपि, सर्वेऽमी मृषैव वदन्ति, तदलं चिन्तया' इति निद्रामभिनयति सति लीलाबालके भगवति जननी च तमतिपरार्धशयनतले सलालनमसूषुपत् ॥२९॥**

**श्रीकृष्णलीलानां नित्यतायाः रहस्यम्**

**एवं-लीलालस्य लस्यमानचरितस्य तस्य नित्यसलीलताकल्पलताकल्पभूतमेतत् शैशवादि विवादि विरुध्यते यदपि मूर्तानन्दत्वेन नित्यकिशोरतयाऽविकारित्वात्, तथापि तथा पिहितपरमैश्वर्यस्य हितपरमैश्वर्य-स्यद-ललितं तस्य तल्लीलायितम्, येन स्वस्ववासना-वासनानाविधभक्तानुग्रहपरवशतया सच्चिदानन्दघने नित्यकैशोर एव सकलभावपुषि वपुषि**

---

इस प्रकार क्षणभर चिन्ता करके, दूसरे दिनों की तरह, अन्य गोपबालकों को अपने-अपने घर के प्रति बिदा करके, प्रभु से स्नेह का व्यापार करनेवाली यशोदा ने, अपने पुत्र का अञ्जन-मञ्जन-उबटना-स्नानादि समयोचित रीति से करवाकर, एवं सायंकालीन भोजन करवाकर कहा कि, "देख, बेटा ! अब तुम, अपने घर में ही रहा करो, इससे आगे अब वन में नहीं जाना। और बेटा ! तेरे बछड़ाओं की रक्षा करने का 'क्षण' (हर्ष, उत्सव, या अवसर) अब समाप्त हो जाना चाहिये। बछड़ाओं की रक्षा के निमित्त तो, तुम्हारे बाबा के यहाँ बहुत-से गोप हैं। अतः तुझको, इस प्रकार के परिश्रम से क्या प्रयोजन ?" जननी के, जनोंकी-सी नीति का व्यवहार करनेवाले वचन को सुनकर, श्रीकृष्ण बोले कि, "मैया ! री ! तुम्हारे लिये भय की बात कुछ भी नहीं है। ये सब मेरे सखा तो, झूठमूठ ही कह रहे हैं। इसलिये चिन्ता करने से कोई प्रयोजन नहीं है।" माता के प्रति इस प्रकार कहते-कहते, लीलामय बालक-भगवान्, जब निद्रा का अभिनय करने लग गये, अर्थात् बात करते-करते जब ऊँघने लग गये, तब मैया ने, उनको अनन्तमूल्यवाली शय्यापर, हाथ से थप-थपाकर, प्यारपूर्वक शयन करा दिया ॥२९॥

**श्रीकृष्णलीलाओं की नित्यता का रहस्य**

इस प्रकार कुमारावस्था की समाप्तिपर पहुँचे हुए, श्रीकृष्ण के शरीर में, अचानक प्रगट होनेवाली, बंशी बजाने का अभ्यास, एवं बनमाला आदि के शृङ्गारों से होनेवाले माधुर्य की अतिशय विलक्षणता का वर्णन करते हुए, तथा नित्यकिशोर अवस्थावाले श्रीकृष्ण में प्रसङ्गानुसार आविर्भाव-तिरोभाववाली, बाल्यलीला एवं पौगण्डलीला की भी नित्यस्थिति की परिपाटी के प्रकार की शिक्षा देते हुए, ग्रन्थकार कहते हैं कि, **(एवं लीलां लाति गृह्णातीति तस्य)** इस प्रकार अनेक लीलाओं को ग्रहण करनेवाले, एवं शोभायमान चरित्रवाले, श्रीकृष्ण के ये 'शैशव' (बालकपन) आदि, उस-उस अवस्था में अनुराग करनेवाले भक्तों की इच्छा पूर्ति करने के कारण, उनकी नित्यलीलारूप कल्पलता के समान ही हैं, एवं भगवल्लीला के सिद्धान्त के अनभिज्ञ-जनों की दृष्टि में विवदास्पद हैं; तथा बाल्य एवं किशोरावस्था की परस्पर विरुद्धता के कारण, यद्यपि विरुद्ध-से भी प्रतीत होते हैं; एवं मूर्तिमान् आनन्दस्वरूप होने के कारण, एवं नित्यकिशोर होने के कारण, यद्यपि श्रीकृष्ण निर्विकार भी हैं; तथापि, अपनी इच्छा के अधीन रहनेवाली लीलाशक्ति के द्वारा, जिस प्रकार व्रज में अपने छः प्रकार के महान् ऐश्वर्य को छिपाये रहते हैं,

**तथा तथाप्रकाशः, न तु सावस्था कालिकी, किन्त्वचिन्त्यवैभवत्वे वै भवत्वे तदेव सकलं बाल्याद्यपि निस्तर्कनित्यमेव । एवं निर्व्यलीकमुरलीकलमुरलीकुर्वन् कलगानगानवद्यत्वेन वैणविकत्वेन व्रजपुरपुरन्ध्रीणां विस्मयमाततान ॥३०॥**

**वेणुगानाऽऽरम्भः**

**आगत्य च तास्तस्य सन्निधिम् —**

**हे कृष्ण ! मातृकुचचूचुकचूषणेऽपि, नाऽलं यदेतदधरोष्ठपुटं तवाऽऽसीत् ।**
**तेनाऽद्य ते कतिपयेषु दिनेष्वकस्मात्, कस्माद् गुरोरधिगतः कलवेणुपाठः ॥३१॥**

---

उसी प्रकार अपनी लीलाशक्ति के द्वारा, बाल्यलीला के रस की पुष्टि करने के लिये, अपने नित्यकिशोर-भाव को भी छिपाते रहते हैं। यदि कोई कहे कि, ऐसा क्यों कहते हो ? क्योंकि, उनकी बाल्यलीला में भी, पूतना आदि भयङ्कर राक्षसों का वध, विश्वरूप-दर्शन, उदर में बाँधी जानेवाली सभी रस्सियों की दो अंगुल की न्यूनता होना, इत्यादि महान् ऐश्वर्य देखा जाता है। इसके उत्तर में कहते हैं कि, श्रीकृष्ण की उस लीला का वह व्यवहार तो, विस्मय एवं अनिष्ट की आशङ्का आदि के द्वारा वात्सल्यरस की पुष्टि करनेवाले महान् ऐश्वर्य के वेग से शोभा से युक्त होकर ही प्रसिद्ध है; किन्तु रस का विघातक होकर नहीं है। यद्यपि श्रीकृष्ण का शरीर, सच्चिदानन्दमय एवं नित्यकिशोर है, तथापि उस प्रकार की लीला के व्यवहार के कारण, सख्य एवं वात्सल्य आदि भावमात्रमयी, अपनी-अपनी वासनाओं में निश्चलतापूर्वक वास करनेवाले, अनेक प्रकार के भक्तों के ऊपर अनुग्रह के अधीन होकर, शान्त, दास्य, सख्य, वात्सल्य आदि सभीभावों का पोषण करनेवाला है। इसलिये अनादिसिद्ध, वेद-शास्त्रादि प्रसिद्ध, उस-उस प्रकार की उपासना की परम्परा के प्रवाह के कारण, बाल्य-पौगण्ड आदि अवस्थाओं की सभी लीलाएँ नित्य हैं। अतएव, श्रीकृष्ण के शरीर में नित्यस्थित बाल्य आदि का प्रकाश ही, उस-उस प्रकार से प्रतीत होता है; किन्तु, वह बाल्यादि अवस्था, काल के द्वारा की हुई नहीं है।

यदि कोई कहे कि, अपने-अपने उचित समयपर ही उस-उस अवस्था की जन्यतारूप से ही प्रतीति होती है, फिर कालकृत अवस्था के खण्डन की प्रतीति कैसे होगी ? यदि उस प्रतीति को अवास्तविक मान लें तो, उन-उन बाल्यादि लीलाओं की अवास्तविकता की झलक आ जायगी। इसके उत्तर में कहते हैं कि, श्रीकृष्ण का वैभव अचिन्त्य है; अतः, श्रीकृष्ण की अचिन्त्य-शक्तिमत्ता स्वीकार कर लेनेपर, वे सब बाल्यादि अवस्थाएँ भी, 'निस्तर्क' (शङ्काओं के बिना) ही नित्यसिद्ध हैं। क्योंकि, अतर्क्य-वस्तु में तर्क लगाना, शास्त्र की दृष्टि से निषिद्ध है, प्रमाणं यथा—"**अचिन्त्याः खलु ये भावा न तांस्तर्केण योजयेत् । प्रकृतिभ्यः परं यत्तु तदचिन्त्यस्य लक्षणम्**" अर्थात् जो पदार्थ, अचिन्त्य हैं, उनको तर्क से सम्बन्ध नहीं करना चाहिये, अर्थात् उनमें तर्क नहीं लगानी चाहिये; तर्क किये बिना ही, श्रद्धापूर्वक मान लेना चाहिये। अचिन्त्य-पदार्थ वही है कि, जो प्रकृति से परे है। बस, यही अचिन्त्य का लक्षण है। इस प्रकार श्रीकृष्ण ने 'निर्व्यलीक' (सर्वप्रिय) मुरली की मधुरता को अङ्गीकार करते हुए, मधुर एवं अस्फुट-गान में विद्यमान विशुद्धता के द्वारा, तथा वंशी बजाने की कला के द्वारा, व्रजमण्डल की पति-पुत्रवाली सभी गोपियों के आश्चर्य का विस्तार कर दिया ॥३०॥

**वेणुगान का आरम्भ**

वात्सल्यभाववाली वे गोपियाँ, श्रीकृष्ण के निकट आकर बोलीं कि, "हे लाला कृष्ण ! तुम्हारा जो 'अधरौष्ठपुट' (नीचे का ओठ), माता के स्तनों के अग्रभाग के चूसने में भी समर्थ नहीं था, उसी

निर्मञ्छनं तव नयामि मुखस्य तात !, वेणुं पुनर्ललन ! वादय वादयेति ।
ऊचुर्यदा स्वजननीजनकोपकण्ठे, तं वादयन्नथ तदा सरसीकरोति ॥३२॥

तमालवर्णं तमालवर्णं वाङ्मनसावसानं वसानं च वसनं केशरपरागभरपिञ्जर-तमालिनमिव वनमालिनमिव वनकुञ्जरशावकं बकवैरिणमालोकयितुमहरहरेव नभसि भसित-धारिणा देवेन सह सह कमलजनिना च सुरनगरनागराः समुपसीदन्ति ॥३३॥

**वनभोजन-लालसा**

एवं स्थिते कस्मिन्नप्यहनि अनुदित एवाऽहस्करे पुष्करेक्षणो जननीमुवाच—'मातरद्य निरवद्यविपिनभोजने भो जनेश्वरि ! विहितलालसोऽस्मि, तदद्यात्र नाऽशनीयम्, नाशनीयं च न मे वचनमिदं शुभवत्या भवत्या' इति तनयोदितमनयोदितमवगम्य व्रजराजवधूर्जवधूयमान-वदनं 'न न न न' इति यदा निजगाद, तदा पुनरपि सनिर्बन्धं लीलाबालकोऽलकोल्लसद्भालो भालोकविघटिततमा विघटिततमामात्मनो लालसामालोक्य तद्घटनसदृशपथेन शपथेन मुहुरनुनाथ्य तदनुमोदनं कारयामास ॥३४॥

---

अधरौष्ठपुट के द्वारा, कुछ दिनों में ही, यह मधुर वेणु बजाने का पाठ, तुमने अचानक कौन-से गुरु से प्राप्त किया है ? ॥३१॥

"हे लाला कन्हैया ! मैं, तेरे मुख की न्योछावर करती हूँ, अर्थात् तेरे मुखपर बलिहारी जाऊँ । लाला ! देख, लालन ! जो वंशी, तूने पहले बजाई थी, उसको नेक फिर भी बजा दो, बजा दो ।" गोपियों ने जब इस प्रकार कहा, तब श्रीकृष्ण, अपने माता-पिता के निकट बजाते-बजाते, उस वंशी को और भी सरस बना देते हैं ॥३२॥

उस समय श्रीकृष्ण का वर्ण, श्याम-तमाल के समान था, स्वतः मन-वाणी के अगोचर थे, 'आलवर्ण' (हरतालके-से पीलेवर्ण)वाले पीताम्बर को धारण किये हुए थे। अतएव, कमल की केसर की धूलि से विशेष पीलेवर्णवाले भ्रमर के समान लगते थे, तथा वनवासी हाथी के बच्चे की तरह, पत्र-पुष्पमयी आपादलम्बिनी वनमाला पहने हुये थे । उस प्रकार के बकारि-श्रीकृष्ण का दर्शन करने के लिये, भस्मधारण करनेवाले शङ्कर के सहित, एवं कमल से उत्पन्न होनेवाले ब्रह्मा के सहित, देवलोक के नागरिक इन्द्रादि देव, आकाश में प्रतिदिन ही उपस्थित होते थे ॥३३॥

**वनभोजन की लालसा**

ऐसी स्थिति में, किसी दिन सूर्योदय से पहले ही, कमलनयन श्रीकृष्ण, अपनी माता के प्रति बोले कि, "अरी मैया ! तू, व्रजवासी-जनमात्र की अधीश्वरी है; अतः तेरे श्रीचरणों में, मेरी यह विनम्र प्रार्थना है कि, आज तो मेरी लालसा, विशुद्धवन में ही भोजन करने की है। इसलिये आज, यहाँपर भोजन नहीं करूँगा । तुम तो मङ्गलमयी माता हो, इसलिये इस प्रकार के मङ्गलमयकार्य में, तुमको बाधा पहुँचाना उचित नहीं है । अतः, मेरे प्रार्थनामय इस वचन का विनाश नहीं करना चाहिये ।" इस प्रकार कहते हुए पुत्र के वचन को, अनीतिपूर्ण समझकर, नन्दरानी, वेगपूर्वक अपना मुख हिलाकर, जब "ना, ना, ना ना", इस प्रकार कहने लगीं, तब अलकावलियों से शोभायमान ललाटवाले, अपने स्वाभाविक प्रकाश से अन्धकार को दूर करनेवाले, लीलामय बालकृष्ण ने, अपनी लालसा को विनष्टप्राय देखकर,

**तदनु देवेन बलदेवेन बलपूरितश‍ृङ्गध्वनिनाऽध्वनि नाऽऽहितविलम्बं निजनिजान्मनागारादागारादागतेषु सहचरेषु सहचरेषु—'देहि नो जननि ! जन-निकाममदनीयमदनीयम्' इति नाथति नाथतिलके त्रिभुवनस्य वनस्य योग्यानि भोज्यानि ज्यानिविहीनानि, दधिमहोदधिमहोद्भूटपङ्कपिण्डानीव दधीनि, पीयूषकिरणपललानीव ललितानि नवनीतानि, क्षीरनीरधिहिण्डीरा इव मांसलाः पयःसराः, नयनामोदघटकाः पर्पटका वटकाश्च सुरस-सुरभि-बहुमूल्याः शष्कुल्यादयश्च,स्त्यानतुहिनशकलानीव आमिक्षाखण्डानि,देवानामपि नयनामोदकानि मोदकानि, पूर्णिमाचन्द्रमण्डला इव सुरूपाः पूपाः, अगलत्करका इव सितोपला-शकलनिकराः, अतिसुरभिमेध्य-मोदनानि दध्योदनानि, जनितसुधामाधुर्यवेपथुका घनसारसुरभिपयः-सिक्ताःपृथुकाः, आवर्तितत-कौमुदीसारसम्पन्नानि परमान्नानि, सुरस-सुरभीणि सन्धानफलानि, सकलान्येव मातृवात्सल्यानीव अपरिमितानि, उपादेयानि पेयानि, मनसाप्यनूह्यानि लेह्यानि, नयनसुखानुपूर्व्याणि चर्व्याणि, केनापि कथञ्चिदप्यदूष्याणि चूष्याणि, एवं चतुर्विधान्यपि विविधानि,**

---

फिर भी आग्रहपूर्वक, उसी वनभोजन की लालसा की रचना के उपयोगी-मार्गरूप शपथ के द्वारा, बारंबार प्रार्थना करके, माता से वनभोजन का अनुमोदन करवा लिया। अर्थात् "देख, भैया ! यदि आज तू, मुझे वनभोजन की अनुमति नहीं देती है तो, तुझे, मेरी 'शपथ' (कसम) है। और आज प्रातःकाल में, यदि मैं, तेरे घर में खाऊँ तो, मुझे, तेरी शपथ है।" इस प्रकार शपथ दिलाकर, मैया से "बेटा ! तू तो बड़ा हठी है। अतः, तेरी जैसी इच्छा हो, वैसे ही कर" इस प्रकार कहवा लिया ।।३४।।

उसके बाद, श्रीकृष्ण को लक्ष्य करके, क्रीडा करनेवाले बलदेवजी के द्वारा, बलपूर्वक पूर्ण किये हुए शृङ्ग की ध्वनि से बुलाये हुए, एवं श्रीकृष्ण के साथ विचरण करनेवाले, श्रीकृष्ण के सभी 'सहचर' (सखा) शीघ्रतापूर्वक एक ही बार, अपने-अपने घर से, वन के मार्ग के निकट आकर, जब उपस्थित हो गये, एवं तीनों भुवनों के स्वामियों के मुकुटमणि, श्रीकृष्ण, अपनी माता से—"अरी मैया ! देख, जिन खाद्य-सामग्रियों को देखकर, सभीजनों को यथेष्ट हर्ष उत्पन्न होता है, उस प्रकार की भोजन-सामग्री हम सबके लिये दे दीजिये।" इस प्रकार की प्रार्थना जब कर रहे थे, उसी समय यशोदा-मैया ने, वन में भोजन करने योग्य अनेक प्रकार की वस्तुएँ, हँसते-हँसते श्रीकृष्ण के सामने उपस्थित कर दीं [यहाँतक तो हुआ इस लम्बे गद्य का अन्वय। अब, प्रत्येक पद की व्याख्या करते हैं]। यशोदा-मैया ने भोजन की जो-जो वस्तु प्रस्तुतकी थीं, वे सब (**ज्यानिर्जरा तया विहीनानि नवीनानीत्यर्थः**) जीर्णशीर्ण नहीं थीं; अपितु, सभी ताजी-ताजी नवीन ही थीं। जितनी दही थीं, वे सब, दही के महासागर के महान् विशाल 'पङ्क' (कीचड़) के पिण्ड के समान थीं। एवं जितने माखन थे, वे सब, चन्द्रमा के सार के समान सुन्दर थे। एवं (**पयःसराः—सरो दुग्धदध्यादीनामग्र्यो घनभागः**) दूध-दही आदि के अग्रिम भाग, जो मलाई आदि थे, वे सब, क्षीरसमुद्र के फेनों के समान गाढ़े एवं सफेद थे। एवं जो पापड़ तथा बड़े थे, वे सब, खानेवालों के नयनानन्ददायक थे।

एवं जो 'शष्कुली' (पूरी, गूँझा, जलेबी) आदि पदार्थ थे, वे सब, सुरस, सुगन्धयुक्त, बहुमूल्य थे। एवं छाना के जो खण्ड थे, वे सब, गाढ़े बर्फ के टुकड़ों के समान थे। जो लड्डू थे, वे सब, देवताओं के नेत्रों के भी आनन्दजनक थे। जो पूआ थे, वे पूर्णिमा के चन्द्रमण्डल के समान गोल-गोल एवं सुन्दररूपवाले थे।

**मातृरचितान्यपि न मातृपरिचितानि, अनेकवाह्यान्यपि न वाह्यानि, हितान्यपि न हि तानि क्वापि सुलभानि, तानि विलोकयताऽऽयतानन्देन तेन सहचराः समूचिरे—'रे सखाय ! कानन-भोजनार्थमेतानि समादध्वं मादध्वंसेन' इति सप्रणयमुक्ता मुक्ताभिमानतया नतया मनोवृत्त्या सर्व एव ते बतेमानि सकलान्येव ग्रहीतुकामाः, कामार्बुदार्बुदाधानकारि-सौरूप्येण तेन पुनरूचिरे—'अचिरेण भो अध्यात्मविदां मनांसीव नीरसतया कठिनप्रायाण्येव गृह्णीत, यानि वत्सानुपदं धावत्सु भवत्सु न गलन्ति' इति तथैव तेषु स्व-स्वसमुचितमेव विभज्य गृह्यमाणानि तानि प्रभूतान्यपि स्तोकप्रमाणान्येव बभूवुरपरिमितत्वात्तेषाम् । तदवलोक्य भगवज्जननी पुनरन्यान्यपि तानि तानि हसन्ती समुपसादयामास ॥३५॥**

एवं मिस्री के टुकड़ों के जो समूह थे, वे सब, बिना गले हुए ओलाओं के समान थे । एवं दही से मिले हुए जितने 'ओदन' (चावल) थे, वे सब, अत्यन्त सुगन्धित, पवित्र, एवं हर्षप्रद थे । एवं जितने 'पृथुक' (चिड़वा या चिउड़ा) थे, वे सब, कपूर की सुगन्ध से युक्त दूध से सींचे हुए थे; अतएव, अमृत के माधुर्य को भी कम्पित कर देनेवाले थे । एवं जितनी भी 'परमान्न' (खीर) थीं, (**परमान्नं तु पायसम् इत्यमरः**) वे, मानो अलटा-पलटी करके पकाई हुई चन्द्रिका के सारभाग से ही बनी हुई थीं । तेल आदि अनेक मसालों से मिलकर बने हुए आम एवं नींबू आदि फलों के जो अचार थे, वे सब, सुरस एवं सुगन्धित थे । इस प्रकार जितनी भी खाद्य-वस्तुएँ थीं, वे सब, माता के वात्सल्यों के समान अपरिमित थीं । एवं पीने योग्य जितनी वस्तुएँ थी, वे सभी, ग्रहण करने योग्य थीं । एवं जिह्वा के द्वारा चाटने योग्य जो वस्तुएँ थीं, वे सब, मन से भी अतर्क्य थीं । एवं जो चबाने योग्य वस्तुएँ थीं, वे सब, नेत्रों को आनुपूर्विक सुख देनेवाली थीं । एवं जो वस्तु चूसने योग्य थीं, वे सब, किसी के द्वारा किसी प्रकार भी दूषित करने योग्य, अर्थात् दोष लगाने योग्य नहीं थीं । इस प्रकार पेय, लेह्य, चर्व्य, चोष्य के भेद से, चार प्रकार की कहाकर भी, सभी वस्तुएँ अनेक प्रकार की थीं । वे सब खाद्य-वस्तुएँ, यशोदा-मैया के द्वारा बनाई हुई होकर भी (**मातृभिः परिमाण-कर्तृभिः परिचितानि न । यदा परिचय एव नास्ति तदा कुतस्तद्गणना इति भावः**), परिमाण करनेवालों के द्वारा परिचित भी नहीं थीं, अर्थात् जब परिचय ही नहीं, तब गणना किस प्रकार हो सकती थी ? वे सब वस्तुएँ, अनेक व्यक्तियों के द्वारा ढोनेलायक होकर भी, छोड़नेलायक नहीं थीं । वे सब खाद्य-वस्तुएँ, हितकारक होकर भी, प्राकृत-लोकों में कहीं भी सुलभ नहीं थीं । उन सब वस्तुओं को देखकर, विस्तीर्ण आनन्दवाले श्रीकृष्ण ने, सखाओं से कहा कि, "हे मेरे प्रिय सखाओ ! इन सब खाद्य-वस्तुओं को, वन में भोजन करने के लिये (**मादध्वंसेन अहङ्कारत्यागेन**) अहङ्कार को छोड़कर ग्रहण कर लो ।" इस प्रकार प्रेमपूर्वक कहे हुए, उन सभी सखाओं ने, अभिमान से रहित, विनम्र मन की वृत्ति से, जब इन सभी वस्तुओं के ग्रहण करने की इच्छा प्रगट की, उसी समय (**कामार्बुदस्यापि अर्बुदो व्रणभेदस्तस्य आधानकारि सौरूप्यं सौन्दर्यं यस्य तेन । "अर्बुदो मांसकीले स्याद् दशकोटिषु चार्बुदः" इति विश्वः**) दशकोटि कामदेवों के लिये भी, मानसिक-रोगदायक सौन्दर्यवाले श्रीकृष्ण ने, उन सखाओं के प्रति पुनः कहा कि, "अरे भैयाओ ! देखो, इन सभी पदार्थों को ढोकर क्या करोगे ? इनमें से भगवद्विमुख अध्यात्म-ज्ञानियों के मन, नीरस, अर्थात् भक्तिरस से रहित होने के कारण, जिस प्रकार प्रायः कठिन ही होते हैं, उसी प्रकार जो पदार्थ, नीरस, अर्थात् तरल न हों, उन्हीं-उन्हीं प्रायः कड़े-कड़ेपदार्थों को ही ग्रहण कर लो । क्योंकि, तुमको वन-वन में बछड़ाओं के पीछे-पीछे दौड़ना पड़ेगा, उस समय कड़ेपदार्थ तो टपकेंगे नहीं, एवं सरस तो सभी भागते-भागते टपक जायँगे" [ (**अत्र विश्वनाथ-चक्रवर्ती एवमाह "अध्यात्मविदामपि तादृशान्यपि मनांसि एतल्लीलामाधुर्यबलादाकृष्य गृह्णीत इति सरस्वत्या भङ्गी च ज्ञेया"**) यहाँपर श्रीविश्वनाथ चक्रवर्ती

**वनगमन-शोभावर्णनम्**

**तदनु तान्यपि समुचितं विभज्य निजनिज-चित्रतरविहङ्गिका-सङ्गि-शिक्येषु समुचित-भाजनस्थानि विधाय चलनसुसज्जेषु तेषु स्वयमपि भगवज्जननी विरचित-समुचित-वेशभूषं भगवन्तं वेणु-वनमालादिभिः पुनरपि विशिष्य भूषयित्वा स्नेहस्नुतपयोधरपयः-कणनिकर-क्लिन्नकञ्चुकाग्रपरिसरा कियद्दूरमनुव्रजन्ती सह पुरन्ध्रीभिरग्रे चालितानामपरिमितानां कृष्णवत्सानां तथा तदनुचरगणस्यापि प्रतिजनमनेकेषां वत्सानां परस्तादग्रे चलतः केनापि हेतुना गृहस्थितिकुतूहलिनि हलिनि केवलस्य स्वतनयस्य पश्चाच्चलतां च तेषामनुचराणां च रामणीयकमतिलोकोत्तरमाकलयाश्चकार ॥३६॥**

---

महाशय ने, यह भावार्थ कहा है कि, "हे प्यारे मित्रो ! यशोदा-मैया के द्वारा दिये हुए इन पदार्थों के साथ-साथ, अध्यात्म-ज्ञानियों के उस प्रकार के परमकठोर मनों को भी, इस वृन्दावन की परममनोहर भोजन-लीला के माधुर्य के बल से, अपनी ओर खींचकर, बलपूर्वक ग्रहण कर लो।" श्रीकविकर्णपूर की सरस्वती का यह इशारा भी समझ लेना चाहिये। तात्पर्य—(**आत्मारामाश्च मुनयो निर्ग्रन्था अप्युरुक्रमे। कुर्वन्त्यहैतुकीं भक्तिमित्थं भूतगुणो हरिः॥ भा० १।७।१०**) इस उक्ति के अनुसार, श्रीकृष्ण की लीला के लोकोत्तर माधुर्य का आस्वादन करके, बड़े-बड़े अध्यात्मवादी भी, सरस बन गये ]। इस प्रकार श्रीकृष्ण के वचन को सुनकर, उन समस्त वस्तुओं में से, उन सखाओं के द्वारा, अपनी-अपनी इच्छा के अनुसार, यथायोग्य विभाग करके, ग्रहण कर लेनेपर, वे वस्तुएँ बहुत-सी होनेपर भी, थोड़े-से ही प्रमाणवाली हो गईं। क्योंकि, श्रीकृष्ण के सखा अपरिमित थे। इस बात को देखकर, भगवान् श्रीकृष्ण की माता ने, पुनः दूसरी, वे-वे खाद्य-वस्तुएँ, हँसते-हँसते लाकर उपस्थित कर दीं॥३५॥

**वनगमन की शोभा का वर्णन**

उसके पश्चात्, लाई हुई उन खाद्य-वस्तुओं का भी, यथोचित विभाग करके, अपनी-अपनी अतिशय विचित्र बहँगियों में बँधे हुए छीकों में यथायोग्य पात्रों में धरकर, वे सब सखा, जब वन को चलने के लिये सुसज्जित हो गये, तब भगवज्जननी-यशोदा, अपने आप पहनी हुई समुचित वेषभूषा से युक्त भगवान् श्रीकृष्ण को, वंशी एवं वनमाला आदि के द्वारा फिर भी विशेषरूप से विभूषित करके, मातृस्नेह के कारण, स्वतः झरे हुए स्तनों के दुग्ध की बिन्दुसमुदाय के द्वारा, भीजी हुई चोली के अग्रभाग से युक्त होकर, पुरवासिनी गोपियों के सहित, कुछ दूरतक अपने लाला के पीछे-पीछे चल दीं। "उस दिन किसी कारण से, श्रीबलदेवजी घर में रहकर, किसी उत्सवविशेष में संलग्न हो गये थे", अतः उस दिन केवल श्रीकृष्ण के ही, अपरिमित बछड़े, आगे-आगे चलाये जा रहे थे, तथा उन्हीं बछड़ों में मिलकर, श्रीकृष्ण के सखाओं के प्रत्येक सखा के ही, अनेक बछड़े भी चल रहे थे। उन सभी बछड़ाओं के पीछे, श्रीकृष्ण चल रहे थे, तथा उनके पीछे-पीछे सभी सखा चल रहे थे। उस समय यशोदा-मैया, बछड़ाओं के पीछे-पीछे चलते हुए, अपने पुत्र के तथा उन सखाओं के, अतिशय लोकोत्तर सौन्दर्य का दर्शन करने लग गयीं। [ब्रह्ममोहन-लीला में, श्रीबलदेव के सामिल नहीं होने का कारण, श्रीगोपालचम्पूः (पूर्वचम्पूः, ११।६) ग्रन्थ में, इस प्रकार लिखा है, यथा—बलदेवजी, श्रीकृष्ण से बोले कि, "मैं, तुम्हारे साथ ही खेलने की इच्छावाला हूँ तो भी, किसी विरुद्ध प्रतिबन्ध ने रोक लिया हूँ। देखो, पुरुवंशोत्पन्न मेरा मामा, किसी अनिर्वचनीय आग्रह से, मुझको देखने के लिये आकर, हमारे महल में वृक्ष की भाँति अड़ के बैठा है। और आज,

यथा—वेणुं वामे करकिशलये दक्षिणे चारुयष्टिं, कक्षे वेत्रं दलविरचितं शृङ्गमत्यद्भुतं च ।
बर्होत्तंसं चिकुरनिकरे वल्गुकण्ठोपकण्ठे, गुञ्जाहारं कुवलययुगं कर्णयोश्चारु बिभ्रत् ॥३७॥

किञ्च, सद्रत्नालङ्करणनिकरेष्वादधानोऽवहेलां
वन्याकल्पे विरचितरुचिर्वत्सपालानुकृत्या ।
धावन्नग्रे व्रजशिशुगणस्योल्लसद्वैजयन्ती-
मालः श्रीरञ्जितलसदुरोभित्तिराभाति कृष्णः ॥३८॥

अंसे चारुविहङ्गिकाग्रविलसच्छिक्यस्थ-भाण्डौदना
कक्षे वेणु-विषाण-पत्रमुरली-शृङ्गाणि यष्टिः करे ।
गुञ्जोत्तंसमयूरपिच्छरचना मौलौ गले गौञ्जिको
हारः श्रोणितटे घटीति मधुरो वेशः शिशूनां बभौ ॥३९॥

केयूरे वलयानि किङ्किणिघटा हारावली कुण्डले
मञ्जीरौ मणितुन्दबन्धलतिका यद्यप्यमीषां बभुः ।
नासीत्तत्र तथापि मातृरचिताकल्पेषु तेषां ग्रहः
कामं वत्सक-रक्षणोचितवनाकल्पे यथा लालसा ॥४०॥

---

तुम, अन्य दिनों की अपेक्षा प्रातःकाल ही जाग गये हो, इस कारण से तुम्हारे अभिलाषविशेष को भी मैं जान चुका हूँ। अतः आपने, आज जिस लीला का करने का विचार किया है, उसको अवश्य ही कर लेना। क्योंकि, किसी नवीनकार्य के आरम्भ में जो प्रतिबन्ध है, वह प्रतिबन्धरहित कार्य, सिद्धि की सम्भावना को रोक देता है"] ॥३६॥

वन में जाते हुए श्रीकृष्ण की शोभा इस प्रकार की थी, यथा—श्रीकृष्ण, उस समय अपने वामकर-पल्लव में वेणु, दक्षिण-करपल्लव में सुन्दर छड़ी, एवं पत्तों के द्वारा बने हुए बेंत को तथा अत्यन्त अद्भुत शृङ्ग को कुक्षि में धारण करके, एवं केशकलाप के ऊपर मयूरपिच्छ के मुकुट को, मनोहर कण्ठप्रदेश में गुञ्जाओं के हार को, तथा दोनों कानों में परमसुन्दर दो कमलों को धारण करके शोभा पा रहे थे। किंच सुन्दर-सुन्दर रत्नों के बने हुए आभूषणसमूह में अनादर धारण करके, बछड़ाओं की रक्षा करनेवाले, ग्वालबालों का-सा अनुकरण करने के कारण, वन के पत्र-पुष्पादि से बने हुए शृङ्गार में ही अपनी रुचि बनाकर, शोभायमान वैजयन्तीमाला से युक्त होकर, एवं वक्षःस्थलपर रेखाकार-से शोभायमान लक्ष्मी से शोभायमान वक्षःस्थलरूप भित्ति से युक्त होकर, व्रजवासी-ग्वालबालों के आगे-आगे दौड़ते हुए महान् शोभा पाने लगे ॥३७-३८॥

छोटे-छोटे ग्वालबालों का सुमधुर वेष, इस प्रकार शोभा पा रहा था कि, उनके कन्धेपर सुन्दर-सुन्दर बहँगी थीं, उन बहँगियों के अग्रभाग में सुशोभित छीकों में धरे हुए पात्रों में चावल आदि सभी खाद्य-सामग्री धरी थी, उनकी बगल में वेणु, विषाण, पत्र, मुरली, एवं शृङ्ग थे, हाथ में छड़ी थी, कानों में गुञ्जाओं के भूषण एवं मुकुटपर मोर के पङ्खों की रचना शोभा दे रही थी, गले में गुञ्जाओं का हार लटक रहा था, एवं सभी के कटितटपर छोटी-छोटी पीताम्बरी शोभा पा रही थीं ॥३९॥

एवमतिकौतुकाकृष्टमनाः साचि सा चिरतरमालोकयन्ती खेलाकुतूहलेन दूरतरं गतेषु तेषु शनकैर्भवनमुपजगाम व्रजराजमहिषी ॥४१॥

एवं वत्सानग्रे चालयित्वा चलति भगवति तदनुपमकुतूहलविलोकनाय परमस्थविरतमस्य सकललोकपितामहस्यापि ता महस्यापि कतमा वृत्तयो बभूवुः। परमात्मारामस्यापि नीलकण्ठस्य नीलकण्ठस्यद इव मुदिरविलोकनमुदि, रविलोकन इव कमलाकरस्य, समुत्कण्ठाभरस्तथैव समपद्यत, यथा नभसि निर्निमेषतया चित्रलिखिताविव तावासाताम्, किं पुनः कुतुकलम्पटाः शतमखमुखाः ॥४२॥

मित्राणां विभिन्नवनक्रीडा

एवं सति भगवति पुरोगामिनि तत्संस्पर्शनपणपणितमतयोऽहंपूर्विकया कयापि धावन्तोऽनुचराः परस्परं मयैवाग्रतोऽयं स्पृष्ट इति विवदमानाः परस्परजिगीषया श्रीकृष्णमेव साक्षित्वेन यद्यवृण्वत, तदा हसित-सुधास्नपित-दशन-वसनं दशनमयूखमञ्जरीभिरभितो

---

यद्यपि इन ग्वालबालों की दोनों भुजाओं में बाजूबन्द, दोनों हाथों में सुवर्ण के मणिजटित कङ्कण, कटि में किङ्किणियों की घटा, गले में हारों की श्रेणी, कानों में कुण्डल, चरणों में नूपुर, कलाई में रेशमी पोंहची या 'तुन्दलता'-नामक भूषण, इत्यादि अनेक भूषण, शोभा पा रहे थे; तथापि, अपनी-अपनी माताओं के द्वारा विरचित उन वेषभूषाओं में उन ग्वालबालों का वैसा आग्रह नहीं था कि, जैसी यथेष्ट लालसा, बछड़ाओं की रक्षा के लिये समुचित, वन के पत्र-पुष्पादि से बने हुए शृङ्गार में थी ॥४०॥

इस प्रकार ग्वालबालों के अतिशय 'कौतुक' (खेल-खिलवाड़) से आकृष्ट मनवाली, नन्दरानी-श्रीयशोदा, वे ग्वालबाल खेलने की उत्सुकता के कारण, जब बहुत दूर चले गये, तब तिरछी दृष्टि से बहुत देरतक उनकी ओर देखती हुई, धीरे-धीरे अपने भवन के निकट आ गयी ॥४१॥

इस प्रकार बछड़ाओं को आगे चलाकर, भगवान् श्रीकृष्ण, जब उनके पीछे-पीछे चल रहे थे, तब श्रीकृष्ण के वत्सचारण-विषयक अनुपम कौतूहल को देखने के लिये, सबकी अपेक्षा परमवृद्धतम एवं सभी-लोगों के पितामह, ब्रह्माजी के हार्दिक महोत्सव की वे प्रसिद्ध वृत्तियाँ, कितनी हो गईं, उनकी गिनती कौन कर सकता है ? एवं मेघ के दर्शन से हर्षित होनेवाले, मयूर के नृत्य के वेग की तरह, तथा सूर्य के दर्शन के विषय में, जलाशयस्थित समस्त-कमलों की, जिस प्रकार महती उत्कण्ठा उत्पन्न हो जाती है, उसी प्रकार परमआत्माराम, श्रीशङ्करजी की भी महती उत्कण्ठा उत्पन्न हो गई। अतः, ब्रह्मा एवं महादेव, ये दोनों ही, आकाश में निमेषरहित होकर, जब चित्रलिखे-से खड़े रह गये, तब श्रीकृष्ण के लीलामय कौतुक देखने के लालची, इन्द्रादि देवताओं की दशा के विषय में, फिर क्या कहा जा सकता है ? ॥४२॥

सखाओं की विभिन्न वनक्रीडा

इस प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र आगे चलते-चलते, वृन्दावन की शोभा देखने के लिये, जब कुछ दूर चले गये, तब श्रीकृष्ण के सखाओं ने भागकर, श्रीकृष्ण को छूने की शर्त के व्यवहार की बुद्धि से युक्त होकर, अर्थात् "मैं ही, पहले श्रीकृष्ण को छू लूँगा। मैं ही, कृष्ण को पहले छू लूँगा। यदि नहीं छू सकूँ तो, मैं, तुझ से हार जाऊँगा" इस प्रकार शर्त लगाकर, परस्पर दौड़ लगाकर, श्रीकृष्ण का स्पर्श, मैंने ही पहले किया है, इस प्रकार आपस में विवाद करते-करते, परस्पर विजय की इच्छा से, श्रीकृष्ण को ही जब साक्षीरूप वर लिया, तब श्रीकृष्ण, अपनी हास्यरूप सुधा के द्वारा, दोनों ओठों का स्नान करवाकर, एवं

बलक्षयन् लक्षयन्नथ सकलसहचरमुखं 'किं वः पौर्वापर्यं पर्यङ्कनीयम्, युगपदेव पदे वर्तमाना मां प्रापुर्भवन्तः' इति निजगाद ॥४३॥

तदनु दनुजदमने दमनेयमनसां मनसां दुर्लभे वत्सानुपदं चलति चलतिमिरकडम्ब इव कौमुदीकदम्बानुवर्तिनि परस्परं तेषामजनि खेलापरिमलः ॥४४॥

केचित् कस्य हरन्ति शिक्यमपरे मुष्णन्ति केषां करा-
दन्ये तत् प्रतिपादयन्ति च ततः संकृष्य तत्स्वामिने ।
अप्यन्ये परिवर्तयन्ति चकितं भक्ष्येण भक्ष्यं निजं
दृष्टे तेन पुनर्ददत्यपि लसद्धासं विलासालसाः ॥४५॥

किञ्च, कश्चित् कस्य च यष्टिकामपहरत्यन्यस्य वेणुं परः
शृङ्गं कस्य च कोऽपि कस्य च परो गुञ्जास्रजं कण्ठतः ।
तस्मात् कोऽपि ततश्च कश्चन ततः कोऽपीति चौर्योत्सवे
दृष्टे तत्क्षणतः स एव लभते तद् यस्य यत् स्यान्निजम् ॥४६॥

एवं खेलन्तः कियद्दूरं गत्वा नवतृणाङ्कुरनिकुरम्बसमास्वादादतितृप्तिमासाद्य क्षणं विश्रान्तेषु वत्सनिकरेषु क्वचन रुचिरतरतरुतले निजनिजविहङ्गिकादि-सकल-सामग्रीर्निधाय श्रीकृष्णं परितोषयन्तो हासयन्तश्च पुनः खेलान्तरं विरचयांचक्रुः ॥४७॥

---

अपने दाँतों की किरणरूप मञ्जरियों के द्वारा, चारों ओर सफेद बनाकर, उसके बाद सभी सखाओं के मुख को देखते-देखते बोले कि, "हे मेरे प्रिय सखाओ ! देखो, तुम्हारा पूर्वाऽपरभाव, अर्थात् "तू पहले आया, या ये पहले आया" इस प्रकार का भाव क्या गिनने योग्य है ? कदापि नहीं। देखो, इस स्थानपर वर्तमान तुम सब, मुझको एकसाथ ही प्राप्त कर पाये हो ॥४३॥

उसके बाद इन्द्रियनिग्रहरूप दम के द्वारा, अपने मन को वश में करनेवाले, महामुनियों के लिये भी दुर्लभ, एवं दैत्यों के दमनकर्ता, वे ही श्रीकृष्ण, जब बछड़ाओं के पीछे-पीछे चलने लगे, तब वे, चन्द्रमा की 'चन्द्रिका' (चाँदनी) के पीछे-पीछे चलनेवाले अन्धकार के समूह के समान प्रतीत होने लगे। उस समय उन सखाओं की क्रीडारूप सुगन्धी आपस में उत्पन्न होने लग गई ॥४४॥

वह क्रीडा इस प्रकार थी :—कोई सखा, किसी के छीके को चुरा रहे हैं। दूसरे, उनके हाथ से चुरा रहे हैं। और दूसरे, उनके हाथ से छीनकर, उस छीके को उसके 'स्वामी' (मालिक) के लिये दे देते हैं। तथा दूसरे कुछ सखा, चकित-से होकर, दूसरे सखा के भोजन से 'परिवर्तन' (अदला-बदली) कर रहे हैं। एवं उस भोजन के स्वामी के द्वारा देख लेनेपर, हास्यरस में निमग्न होकर, विलासरस के आलसी कुछ सखा, उस भोजन को पुनः लौटाकर दे देते हैं ॥४५॥

किंच कोई सखा, किसी सखा की छड़ी छीन रहा है, दूसरा किसी की वेणु को, एवं दूसरा किसी के शृङ्ग को छीन रहा है, और कोई किसी के कण्ठ से गुञ्जाओं की माला छीन रहा है। उससे कोई दूसरा छीन रहा है, एवं उसके हाथ से कोई दूसरा ही झपट रहा है, तथा उसके हाथ से और कोई दूसरा ही आँख बचाकर छीन ले जाता है। इस प्रकार चोरीरूप महोत्सव, जब प्रत्यक्ष दीख जाता है, तब उसी क्षण, जिसकी जो वस्तु होती है, उसको वही प्राप्त कर लेता है ॥४६॥

केचिन्नृत्यन्तमारान्मदकलशिखिनं वीक्ष्य नृत्यन्ति तद्वत्
केचिद् वाप्यादिकच्छे बकमनु स इवाकुञ्चिताङ्गं वसन्ति ।
एके भेकेन सार्धं पयसि परिपतन्त्यूर्ध्वमुत्प्लुत्य दूरं
छायां धावन्ति केचिन्नभसि तत इतो धावतामण्डजानाम् ॥४८॥

केचिच्छाखामृगाणां वदनमनु मुखस्यातिवैकृत्यपूर्वं
तानुच्चैर्भीषयन्तो विदधति च तदाकर्षणं धूतपुच्छाः ।
आरोहन्ति द्रुमाग्रं क्षणमपि सह तैस्तैः समं च प्लवन्ते
केचिद् गायन्ति नृत्यन्त्यपि लघु कतमे केऽपि तांस्तान् हसन्ति ॥४९॥

राजा कश्चिद्भवति कतमस्तस्य मन्त्री तथाऽन्यो
दण्डस्वामी कतिचिदपरे हन्त सामन्तवर्गाः ।
कश्चिच्चौरस्तमथ कतमोऽभ्यासमानीय राज्ञः
क्रुद्धो विज्ञापयति स च तच्छासनाज्ञां विधत्ते ॥५०॥

---

इस प्रकार खेलते हुए सभी सखा, कुछ दूर जाकर, उनके बछड़े नवीनतृणों के अंकुरसमुदाय का भली प्रकार आस्वादन करके, जब क्षणभर विश्राम करने लग गये, तब किसी परमसुन्दर वृक्ष के नीचे अपनी-अपनी बहँगी आदि समस्तसामग्री धरकर, श्रीकृष्ण को सन्तुष्ट करते हुए एवं हँसाते हुए, पुनः दूसरे खेल की रचना करने लग गये ॥४७॥

देखो, कोई-कोई सखा, अपने निकट मदमत्तमयूर को नाचते हुए देखकर, उसी प्रकार नृत्य करने लग जाते हैं। कोई-कोई बावड़ी आदि के तीरपर बगुला को बैठा देखकर, उसी बगुला की तरह अपने अङ्गों को समेटकर बैठ जाते हैं। कोई-कोई सखा, जल में छलाँग मारते हुए मेंढ़क के साथ ऊपर को छलाँग मारकर जल में कूद पड़ते हैं। एवं कोई-कोई, आकाश में इधर-उधर दौड़नेवाले पक्षियों की छाया के पीछे-पीछे ही दौड़ने लग जाते हैं ॥४८॥

कोई-कोई सखा, बन्दरों के मुख को लक्ष्य बनाकर, अपने मुख की बुरी आकृति बनाकर, उन बन्दरों को विशेष डराते हुए, उन बन्दरों की पूँछ को हिलाकर, उनको खींचने लग जाते हैं। और उन्हीं बन्दरों के साथ, क्षणभर में वृक्ष की चोटीपर चढ़ जाते हैं, तथा उन्हीं बन्दरों के साथ, एक शाखा से दूसरी शाखापर छलाँग मारने लग जाते हैं। एवं कोई-कोई, गाने लग जाते हैं; कोई-कोई, नाचने लग जाते हैं; तथा कोई-कोई, उन नाचने गानेवाले सखाओं को देखकर, शीघ्रतापूर्वक उनकी हँसी करने लग जाते हैं ॥४९॥

उनमें से श्रीदामा आदि कोई सखा, राजा बन जाता है; एवं सुबल आदि कोई सखा, मन्त्री बन जाता है; एवं कभी-कभी श्रीकृष्ण, राजा बन जाते हैं; तो स्तोककृष्ण-नामक सखा, उनका मन्त्री बन जाता है। तथा कोई सखा, दण्ड देने का स्वामी बन जाता है। कोई-कोई दूसरे सखा, राजा बने हुए उन सखा के अधीनस्थ निकटवर्ती राजा बन जाते हैं। कोई सखा, चोर बन जाता है। कोई सखा, उसको राजा के निकट लाकर, क्रोध में भरकर उस चोर की विज्ञप्ति दे देता है। और राजा बना हुआ सखा, उस चोर के शासन की आज्ञा दे देता है ॥५०॥

कौचिन्मेषायमाणावतिशयतरसा सोपसर्पापसर्पौ
मूर्ध्ना मूर्ध्ना नतेन प्रमदकुतुकिनौ युध्यमानावभाताम् ।
केचिद् व्याघ्रायमाणाः पटुकटुरटनेनाऽपरान् भीषयन्ते
पश्चादागत्य केषाञ्चिदपि पिदधते केऽपि नेत्रे कराभ्याम् ॥५१॥

रंहःसङ्गेन संहाः शिशव इव महासिंहशावोत्तमेन
प्रत्यग्रोदग्रजाग्रन्मदकरिकलभेनेव मत्तद्विपाऽर्भाः ।
मूर्तानन्देन मूर्ता इव रभसरसा ग्राम्यबालेन सर्वे
ग्राम्या बाला इवामी वनभुवि कुतुकात्तेन सार्धं विजह्रुः ॥५२॥

अथ सर्व एव परस्परं मन्त्रयन्तः—

कृष्णस्तरस्वी किमहो वयं वा, जानीत भो भ्रातर इत्युदीर्य ।
धावन्त एते त्वरयापि यान्तं, श्रीकृष्णमारादतिचक्रमुस्तम् ॥५३॥

### उत्प्रेक्षापूर्वकं अघासुरवर्णनम्

एवं श्रीकृष्णस्याऽग्रतोऽजाग्रतो जागरूकस्य धावमानाः कियति दूरे बकीबकयोरासादित-मृत्युगर्भयोः सगर्भयोः समवर्ति-सदनवर्तितया जनितयोः क्रोध-शोकयोः कयोश्चिदतिशयावेगेन वेगेन वैरशुद्धिकामं कामं क्रूरमतिमतिपामरमरमेव तमध्वानमध्वानमाक्रम्य

---

कोई दो सखा, मेंढ़ाओंका-सा व्यवहार दिखाकर, अत्यन्तवेग से युक्त होकर, एकबार निकट आकर, दूसरी बार दूर जाकर, अपना मस्तक नीचा करके, हर्षमय कौतुक में भरकर, युद्ध करते-करते शोभा पाने लगे। एवं कोई-कोई सखा, व्याघ्रोंका-सा व्यवहार करते हुए, अपनी सुचतुर कड़वी रटना के द्वारा, दूसरे सखाओं को डराने लग जाते हैं। कोई-कोई सखा, पीछे से आकर, किन्हीं सखाओं के दोनों नेत्रों को, अपने दोनों हाथों से ढक लेते हैं ॥५१॥

सिंह के बच्चे, जिस प्रकार महान्‌सिंह के श्रेष्ठबच्चे के साथ, वेग के सङ्ग के सहित विहार करते रहते हैं, एवं मदमत्त हाथी के अनेक बच्चे, जिस प्रकार तत्काल विशिष्टतापूर्वक उत्पन्न हुए मद से युक्त, हाथी के बच्चे के साथ खेल करते रहते हैं, उसी प्रकार मूर्तिमान् आनन्दरसमय वे सभी ग्रामीण-गोपबालक, मूर्तिमान् आनन्दस्वरूप ग्रामीण-गोपबालकरूप भगवान् श्रीकृष्ण के साथ, श्रीवृन्दावन की भूमि में विहार करने लग गये ॥५२॥

उसके बाद सभी सखा, आपस में विचार करते हुए बोले कि, "अरे भैयाओ! आज तो श्रीकृष्ण, वेगशाली हैं, अथवा हम सब, वेगशाली हैं, इस बात को जान लो" इस प्रकार कहकर, दौड़ते हुए वे सखा, शीघ्रतापूर्वक दौड़ते हुए श्रीकृष्ण को निकट से ही लाँघकर, उनसे आगे निकल गये ॥५३॥

### उत्प्रेक्षापूर्वक अघासुर का वर्णन

इस प्रकार माया से या ब्रह्मा से भी पहले 'जागरूक' (जागनेवाले या सावधान) श्रीकृष्ण से भी आगे-आगे दौड़ते हुए सखागण, कुछ दूरीपर मूर्तिमान् पापस्वरूप 'अघासुर'—नामक असुर को देखकर, उसका वर्णन करने लग गये। वह अघासुर, पूतना एवं बकासुर का छोटाभाई था। उन दोनों, बहन-भैयाओं

**वर्तमानमानतमधिधरमधरमधिगगनोर्ध्वमूर्ध्वमूर्ध्वतयौष्ठमाधाय ग्रसितुमिव त्रसं त्रसन्तमाविरिञ्चममरचयं रचयन्तं मूर्तमघमघनामानमसुरं निरीक्ष्य वर्णयामासुः ॥५४॥**

**'अहो ! विचित्रेयं गिरिदरी दरीदृश्यते । पश्यत पश्यत, श्यत श्यत च विभ्रमम्, विभ्रमं चाऽस्या वीक्ष्य कौ तु के कौतुकेन नोपरुध्यन्ते, येयं महाव्यालस्य व्यालस्यविवृततुण्डशोभामालम्बते ॥५५॥**

**यथा तस्य दंष्ट्रावली तथाऽस्या उभयतो भयतोषकराणि शृङ्गाणि, यथा च तस्य भयराजिह्वा जिह्वाद्वयी,तथाऽस्या मरुदान्दोलिता योजनवल्लीवल्लीद्वयी बहिःस्फुरति ॥५६॥**

**यथा च तस्य विषमविष-महाग्निकणास्तथास्या विविधधातुकणा बहिर्निःसरन्ति, तस्य महाकाकुदकाकुदवदस्या उपरितनकुरुविन्दशिलाविलासः,तस्याऽधमधमनिवदस्याः कुहर-हरणोन्मुखी नानालताविततिः ॥५७॥**

---

के, मृत्यु के गर्भ में चले जानेपर, यमालय के निवासी हो जाने के कारण, उत्पन्न होनेवाले किन्ही विचित्र क्रोध एवं शोक, इन दोनों के आवेग से शीघ्र ही, अपने बैर की 'शुद्धि' (प्रतीकार) करना चाहता था। एवं वह, अत्यन्त क्रूरमतिवाला था, तथा अत्यन्त नीच था। अतएव, सखाओं के क्रीडा करने योग्य, उसी मार्ग को शीघ्र ही एवं (**अध्वानं निःशब्दं यथाभवत्येवं**) चुपचाप घेरकर बैठा था, तथा (**त्रसं चराचरं "त्रसमिंगं चराचरं" इत्यमरः**) मानो चराचर को निगलने के लिये, नीचेवाले ओष्ठ को धरतीपर धरकर, एवं ऊपरवाले ओष्ठ को मस्तक के सहित आकाश से भी ऊपर धरकर बैठा था, तथा ब्रह्मापर्यन्त सभी देवगणों को उद्विग्न बना रहा था ॥५४॥

उत्प्रेक्षालङ्कारपूर्वक अघासुर का वर्णन करते हुए, मित्रगण—"अहो ! यह पर्वत की गुफा तो, विचित्र ही दिखाई दे रही है। भैयाओ ! इसको बार-बार देखो तो सही, और देखकर अपने (**विभ्रमं विशिष्टं भ्रमं श्यत श्यत दूरीकुरुत, शो तनूकरणे दिवादिः**) विशिष्टभ्रम को भी बारंबार दूर कर लो। पर्वत की इस गुफा की शोभा को देखकर, इस पृथ्वीपर कौन-से व्यक्ति, कौतुक से आक्रान्त नहीं होते ? अर्थात् सभी आश्चर्य के वशीभूत हो जाते हैं। क्योंकि यह गुफा, 'महासर्प' (अजगर) के (**विशिष्टेन आलस्येन हेतुना विवृतं यत्तुण्डं तस्य शोभाम्**) विशेषआलस्य के कारण, फैले हुए मुख की शोभा को धारण कर रही है ॥५५॥

"और देखो, उस महासर्प की दाढ़ों की पंक्ति, जिस प्रकार दोनों ओर होती है, उसी प्रकार इस पर्वत की गुफा के भी दोनों ओर, जो अनेक शृङ्ग हैं, वे सब, विकट होने से भयप्रद, एवं अद्भुत होने से सन्तोषप्रद हैं। एवं उस महासर्पकी दोनों जिह्वा,जिस प्रकार(**भयानां राजिं श्रेणिं ह्वयते आकारयतीति सा**) भय की श्रेणी को बुलाती रहती है, उसी प्रकार इस पर्वत की गुफा के दोनों ओर वायु के द्वारा कम्पित 'योजनवल्ली' (**मंजिष्ठालता "योजनवल्ल्यपि मंजिष्ठा" इत्यमरः**), अर्थात् मजीठा की दो लताएँ बाहर की ओर स्फूर्ति पा रही हैं ॥५६॥

"एवं उस महासर्प के विषम-विषरूप विशाल अग्नि के कण, जिस प्रकार मुख से बाहर निकलते रहते हैं, उसी प्रकार इस पर्वत की गुफा के भीतर से भी गेरू आदि अनेक प्रकार की धातु के कण, बाहर

उपरि चोभयतो लोभयतो लोचने लोचने इव तस्याऽस्याः कमलरागमणीन्द्रौ, देदीप्यन्तेऽप्यन्ते तस्य श्वासा इव विधूतोपवनाः पवनाः, तस्य विषानलधूमधूमलाः कान्तय इवाऽस्या मारकतमणिदीधितयः । तन्नूनमियं व्यालतुण्डाकृतिर्गिरिकन्दरा कन्दराऽऽतुरं करोतु ॥५८॥

**अघासुरमुखे सखीनां प्रवेशः**

'तत् साम्प्रतं साम्प्रतं ह्येवात्र प्रवेशः' इति निश्चित्य पुनः संदिग्धया दिग्धया च साध्वसेन धिया पुनरन्योन्यम्—'अरे भ्रातरः! सत्यमेव यदि बलवदुपसर्पः सर्पः स्यादयं तदा प्रियसहचरो नः सकलवैरिलावको बकोपममेनं मारयिष्यति । तारयिष्यति तावदस्मानपि, न पिधापनीयोऽयमर्थः परेण केनापि' इति कलितकरतालतालललितं भगवति कृतविश्वस्तताश्वस्ततावलेन यावदनेन चारुवदनेन चारुणाऽरुणाक्षेण न निषिध्यन्ते, तावदेव देवतनयप्रतीकाशास्ते तदाननविवरं प्रविविशुः ॥५९॥

---

निकल रहे हैं। एवं उस महासर्प का (**महाकाकुदं अतिभयशोकविकारप्रदं यत्काकुदं तालु तद्वत् "तालु तु काकुदम्" इत्यमरः**) तालू, जिस प्रकार अतिशय भय एवं शोक आदि विकारों को देनेवाला होता है, उसी प्रकार इस गुफा के ऊपर पद्मरागमणि की शिलाओं का विलास सुशोभित है। तथा उस महासर्प की निन्दित नाडियाँ, जिस प्रकार अपने मुखरूपी छिद्र की ओर खींचनेवाली होती हैं, उसी प्रकार इस गुफा के ऊपरवाली अनेक लताओं की श्रेणी भी, अपने बिल की ओर खींचने में तत्पर है ॥५७॥

"एवं महासर्प के ऊपर के भाग में दोनों ओर (**लोचने रोचने रुचिकरे लोचने नेत्रे इव, अत्र रेफस्य लत्वं यमकानुरोधेन ज्ञेयं रलयोरैक्याच्च**), शोभा से युक्त दोनों नेत्र, जिस प्रकार देखनेवालों को लुब्ध बनाते रहते हैं, उसी प्रकार इस गुफा के ऊपर दोनों ओर दो श्रेष्ठ पद्मरागमणियाँ, सभी द्रष्टाओं को लुब्ध बनाती रहती हैं। एवं उस 'महासर्प' (अजगर) के अनेक श्वास, जिस प्रकार निकट में भी शोभा पाते रहते हैं, उसी प्रकार इस गुफा के निकट भी उपवनों को कम्पित करनेवाले या खण्डित करनेवाले पवन, अतिशय शोभा पा रहे हैं। एवं उस महासर्प की कान्तियाँ,उसी की विषरूप अग्नि के धुएँ से धुएँकी-सी काली बनी रहती हैं, उसी प्रकार इस गुफा की श्यामवर्णवाली मरकतमणियों की कान्तियाँ शोभा पा रही हैं। इसलिये महासर्प के मुखकी-सी आकृतिवाली यह पर्वत की गुफा (**कं दरातुरं भयातुरं करोतु अपि तु न कमपीत्यर्थः। "दरोऽस्त्रियां भये श्वभ्रे" इत्यमरः**), देखनेवाले किस व्यक्ति को भय से व्याकुल कर सकती है ? अर्थात् किसी को नहीं ॥५८॥

**अघासुर के मुख में सखाओं का प्रवेश**

"इसलिये इस गुफा में अभी प्रवेश करना उचित है।" (**साम्प्रतं चाऽधुनार्थे स्याद् युक्तार्थेऽपि च साम्प्रतम्, इति विश्वः**) ऐसा करके, पश्चात् सन्देह एवं भय से युक्त बुद्धि के द्वारा, पुनः आपस में बोले कि, "अरे भैयाओ ! देखो, यह, बलपूर्वक हमारे निकट आनेवाला यदि सच्चा ही सर्प हुआ तो, समस्त बैरियों का छेदन करनेवाला, हमारा प्यारा सखा, श्रीकृष्ण, बकासुर की तरह, इसको भी मार डालेगा, एवं इसके मुख से हम सबों का उद्धार भी कर लेगा। अतः, इस पदार्थ को अपने हाथ से कोई भी व्यक्ति ढक नहीं सकता है; क्योंकि, यह तो सभी को एकसाथ साक्षात् दिखाई दे रहा है।" इस प्रकार विचार करनेवाले

अघासुरमुखे श्रीकृष्ण-प्रवेशः

तदनु तदनुपदमेव 'मा विशत मा विशत, भो व्यालोऽयं व्यालोऽयम्' इति सार्तस्वरं स्वरन्तरचारिमधुरघोषो घोषराजतनयो नयोद्धुरं यावदुवाच, तावदेव ते तदाननप्रवेशमात्रेणैव विषज्वालया लयारूढसकलेन्द्रियाः कृष्ण एवाऽऽसन्, कैः श्रोतव्यं तद्वचनम् ॥६०॥

इत्यवसरे स रेरीयमाणनयनाम्बुरिव, करतश्च्युतान्निधीनिव,ताननुशोचन्नति-करुणोन्नतिकरुणो युगपदेषां जीवनमस्य च मरणं कथं स्यादिति चिन्तितकार्यद्वयोऽद्वयो मतोभययोगे योगेश्वरस्तदनुपदमेव तदाननं विवेश ॥६१॥

तदा तदाननं विशति भगवति—

हाहाकारो दिवि दिविषदामुच्चचारानुतापै-
र्हीहीकारोऽसुरपरिषदां सप्रकर्षैः प्रहर्षैः ।
योगे योगेश्वर-परिवृढस्तद्द्वयस्यातिहेलो
व्यत्यासेन स्वयमुपदधे मानसं मानसंधः ॥६२॥

---

सखाओं को, सुन्दर मुखारविन्दवाले, एवं अनुरागभरे अरुणारे नेत्रोंवाले, श्यामसुन्दर, जबतक निषेध भी नहीं कर पाते हैं, तभीतक देवपुत्रों के समान शोभायमान, वे सभी गोपबालक, भगवान् श्रीकृष्ण के ऊपर किये हुए विश्वास एवं आश्वास के भावमय बल से, मानो सर्प को भगाने के लिये ही, सुन्दर करतालियों को बजाते हुए, उस अघासुर के मुखरूप बिल में प्रविष्ट हो गये ॥५९॥

**अघासुर के मुख में श्रीकृष्ण का प्रवेश**

उसके बाद, जिनका सुमधुर शब्द, आकाश में विचरण करनेवाला है, उन्हीं व्रजराजकुमार-श्रीकृष्ण ने, उन सखाओं के पीछे ही, "अरे भैयाओ ! इसमें मत धसो, इसमें मत धसो । यह कोई गिरिराज की गुफा नहीं है, यह तो अजगर सर्प है, सर्प है ।" इस प्रकार आर्तस्वरपूर्वक एवं नीतिपूर्वक, जब कुछ कहना आरम्भ किया, तबतक तो वे सब सखा, उस असुर के मुख में प्रवेश करनेमात्र से, विष की ज्वाला के द्वारा मूर्च्छित समस्त इन्द्रियोंवाले बन गये, अर्थात् उनकी सब इन्द्रियाँ मूर्च्छित हो गयीं, एवं वे, श्रीकृष्ण में ही तल्लीन हो गये । ऐसी स्थिति में, श्रीकृष्ण के वचन को कौन सुनते ? ॥६०॥

इस अवसर में, अपने सखाओं के वियोग में, नेत्रों से अश्रु प्रवाहित करते हुए, श्रीकृष्ण, अपने हाथ से गिरे हुए निधियों की तरह, उन सखाओं का शोक करते हुए, अत्यन्त करुणा की 'उन्नति' (उत्पत्ति) के कारण, करुणा से युक्त होकर, "इन समस्त सखाओं का जीवन, एवं इस अघासुर की मृत्यु" ये दोनों बातें, एकसाथ किस प्रकार हो सकती हैं ? इस प्रकार दोनों ही कार्यों को विचारकर, "सखाओं का जीवन, एवं दुष्ट का मरण" इन दोनों ही मतों के विषय में, 'योगेश्वर' (परमसमर्थ) होकर, अकेले ही, उन सखाओं के पीछे-पीछे ही, उस अघासुर के मुख में प्रविष्ट हो गये ॥६१॥

भगवान् श्रीकृष्ण, जब अघासुर के मुख में प्रवेश कर रहे थे, उस समय आकाश में पश्चात्ताप के सहित, देवताओं का 'हा-हाकार' छा रहा था, एवं उत्कृष्ट हर्षपूर्वक असुरों की सभा का 'ही-हीकार' छा रहा था । (**माने संधा मर्यादा यस्य सः । "संधा प्रतिज्ञामर्यादे" इत्यमरः**) किन्तु, अपने मान की

स च महाव्यालो महाव्यालोलमना भगवत्प्रवेशाऽपेक्षया क्षयाय चात्मनो नो तावत् संववार वदनम् ॥६३॥

अघासुरवधः

प्रविष्टे तु भगवति कृतार्थमात्मानं मन्यमानो मानोद्धत-धीरधीरतयैव शाम्बरी-वरीयान् वदनं संवरीतुमना मनागपि न शशाक ॥६४॥

भगवति कृतो हि भावोऽभावोपयोगी न भवतीति तथैव व्यात्ताननो न नोदयितु-मशकदात्मनो व्यात्ताननताम् ॥६५॥

अन्तर्गलं कीलायमाने कीलायमानेन तेजसा दहति हृतिसरसं समेधमाने निखिल-कलासौभगवति भगवति सकरुणारुणापाङ्गतरङ्गरिङ्गत्सुधासुधारया सहचरान् जीवयति यतिहृदयेऽपि घृणीयमाने तदन्तरेऽपि समेधमाने स महामहिमा परिपच्यमान-कर्कटीफल-वदुत्पपाट ॥६६॥

---

मर्यादा रखनेवाले एवं योगेश्वरों के भी स्वामी, श्रीकृष्ण ने, पूर्वोक्त दोनों बातों के विपरीत करने के विषय में, असुरों की अवहेलना करनेवाले बनकर, अपने मन को स्वयं दृढ बना लिया। अर्थात् अपने मन में यह दृढविचार कर लिया कि, इस दुष्ट अघासुर को मारकर, देवताओं को सुखी बनाकर, उनके मुख से दुःख से निकले हुए 'हा-हाकार' के स्थानपर, हर्षमयी 'ही-हीकार' की ध्वनि मचवा दूँगा, एवं असुरों के मुख से निकले हुए 'ही-हीकार' के स्थानपर, उनका 'हा-हाकार' मचवा दूँगा ॥६२॥

किन्तु, उस महासर्प ने, मन से अत्यन्त चञ्चल होकर, भगवान् के प्रवेश की अपेक्षा करके, एवं अपने विनाश के लिये तबतक अपना मुख संकुचित नहीं किया, अर्थात् जबतक श्रीकृष्ण ने उसके मुख में प्रवेश नहीं किया, तबतक उसने अपना मुख बन्द नहीं किया ॥६३॥

**अघासुर का वध**

किन्तु, भगवान् श्रीकृष्ण के मुख में प्रवेश करते ही, वह असुर, अपने को कृतार्थ मानता हुआ, अहङ्कार से उद्धतबुद्धिवाला होकर, एवं माया करने में सर्वश्रेष्ठ होकर भी, अधीरता के कारण, अपना मुख बन्द करने की इच्छा से युक्त होकर भी, अपने मुख को किंचिद् भी बन्द नहीं कर सका ॥६४॥

क्योंकि, भगवान् के ऊपर किया हुआ भाव, जिस प्रकार अभाव का उपयोगी नहीं होता, अर्थात् विनष्ट नहीं होता, उसी प्रकार इस असुर ने भी, भगवान् को निगलने के निमित्त ही, अपना मुख फैलाया था; अतः, बुरेभाव से मुख फैलानेवाला वह दुष्ट, अपने फैले हुए मुख के भाव को दूर करने के लिये, समर्थ न हो सका, अर्थात् अपने मुख को बन्द न कर सका ॥६५॥

उस समय, समस्तकलाओं के सौन्दर्य से परिपूर्ण भगवान्, उस असुरके गले में लोहे की कीलका-सा व्यवहार कर रहे थे, एवं अग्नि की ज्वाला के समान, अपने तेज के द्वारा जला रहे थे, एवं पीडा की सरसतापूर्वक बढ़ रहे थे, एवं करुणा से परिपूर्ण अरुणवर्णवाले अनुरागभरे नेत्रप्रान्त की तरङ्गों से, फैलने-वाली सुधा की सुन्दर धारा के द्वारा, अपने सखाओं को जीवित कर रहे थे, तथा संन्यासियों के हृदय में जाने के लिये भी घृणा करनेवाले भगवान्, उस अघासुर के अन्तःकरण में भी बढ़ रहे थे। अतः, महा-

पाटिते च तस्य तस्मिन् देहे विबुधद्रुहि द्रुहिण-तुहिनकिरणशेखर-शतमख-मुख-मुखरितजगत्पावनस्तवनमालिनि वनमालिनि प्रवेष्टुकामं तन्महो महोज्ज्वलं सूर्याचन्द्रयो-रन्यतरदिव तरदिव गगनसरोवरं निरवलम्बनमेव तावदासीत् ॥६७॥

अघासुरमुखात् सर्वेषां निःसरणम्

यावत्तदवस्थावस्थानचटुलस्य दीर्घाभोगस्य भोगस्य कुहरतो हरतो गिरिदरीशोभा-मुदयगिरिगह्वराद् गभस्तिमालीव वनमाली समुज्जीहिते, ही तेऽपि शिशवो लब्धजीविता जीविताधिनाथात् प्रागेव बहिर्भूताः ॥६८॥

तदनु बहिर्भूते भूतेशादि-नुतचरणे भगवति सुरासुरादिभिर्दरीदृश्यमानमेव तन्महो नवजलदमेदुरे तस्मिन्नेव लयमाससाद। किमहो वर्णनीयं तस्य महानुभावस्य चरितम्, यदसौ प्रथममात्मनि भगवन्तं निवेश्य पुनर्भगवत्येव स्वयं निविविश इति ॥६९॥

सर्वदेवकर्तृक-श्रीकृष्णस्तुतिः

ततश्च, भेरीभाङ्काररावैः पटुपटहघनाघात-संघातघोरै-
रुच्चण्डैर्डिण्डिमानां ध्वनिभिरविरलैर्दुन्दुभीनां प्रणादैः।

---

महिमशाली वह असुर, अच्छी तरह पकी हुई ककड़ी के फल की तरह फट गया, अर्थात् पकीफूट की तरह खिल गया ॥६६॥

देवताओं से द्रोह करनेवाले, अघासुर के उस स्थूल देह के फट जानेपर, ब्रह्मा, शिव, इन्द्र आदि देवताओं के मुख से निःसृत, जगत्पावन स्तुतियों की माला से युक्त, वनमाली भगवान् में प्रवेश करने की इच्छावाला, उस अघासुर का जीवरूप तेज, सूर्य एवं चन्द्रमा के समान महान् उज्ज्वल होकर, मानो आकाशरूप सरोवर को पार करता हुआ-सा, उस समय निराधार ही हो रहा था। [जीव का तेज, यद्यपि अदृश्य होता है; तथापि, उस अघासुर की मुक्ति के विषय में सन्देह करनेवाले, कुतर्की विज्ञाभिमानी-जनों का मुखमर्दन करने के लिये, उसका तेज भगवदिच्छा से ही, सबको दिखाई दे रहा था] ॥६७॥

**अघासुर के मुख से सब का निकलना**

उस अघासुर की जब मरणावस्था उपस्थित हुई, तब वह, चञ्चल हो रहा था; उसकी शारीरिक परिपूर्णता बहुत लम्बी थी; उसका शरीर पर्वत की गुफा की शोभा को चुरा रहा था; उसकी फणरूपी गुफा से भगवान् वनमाली, इस प्रकार निकल रहे थे कि, जिस प्रकार उदयाचल की गुफा से किरणमाली सूर्य भगवान् निकलते हैं। आहा! आश्चर्य तो यह हुआ कि, श्रीकृष्ण की कृपादृष्टि से, जीवन को प्राप्त करनेवाले, वे ग्वालबाल भी, अपने जीवनाधिनाथ, श्रीकृष्ण से पहले ही बाहर निकल गये ॥६८॥

उसके बाद, शिवादि देवों के द्वारा प्रशंसित चरणोंवाले, श्रीकृष्ण भगवान्, जब उसके मुख से बाहर निकल आये, तब देव-दानव आदि सभी के द्वारा दिखाई देता हुआ, अघासुर का वह जीवरूप तेज, नवीनघन के समान श्यामल स्निग्ध वर्णवाले श्रीकृष्ण में ही विलीन हो गया। अतः, महानुभाव उस अघासुर का चरित्र अहह! किस प्रकार वर्णन किया जा सकता है? क्योंकि, वह तो, भगवान् श्रीकृष्ण को, पहले अपने भीतर प्रविष्ट कराकर, पश्चात् स्वयं उन्हीं में प्रविष्ट हो गया ॥६९॥

गानैर्गन्धर्व-विद्याधर-तुरगमुखप्रेयसीनां मुनीनां
स्तोत्रैः शब्दान्तरेषु क्षणमिव वधिराः स्वर्गिणस्ते बभूवुः ॥७०॥

उर्वश्याद्या ननृतुरभितः सिद्धवध्वो बभूवु-,र्मार्दङ्गिक्यो जगुरतिकलं सुभ्रुवः किन्नराणाम् ।
देव्यो देवद्रुमसुमनसां वर्षमुच्चैर्वितेनु-,र्मत्तेवाऽऽसीदमरनगरी सा गरीयः-प्रमोदैः ॥७१॥

किं बहुना ? भ्राम्यच्चूडाग्रचन्द्रस्खलदमृतरसेनाप्लुतैर्मुण्डमाला-
मुण्डैर्लब्ध्वा शरीरं नटनपटु नरीनृत्यमानैः परीतः ।
चण्डैरट्टाट्टहासैर्डमरुडिमिडिमित्कारसंस्कारसारैः
कुर्वन् ब्रह्माण्डभाण्डं स्फुटितमुदतनोत् ताण्डवं चण्डिकेशः ॥७२॥

अथ मृत्युमुखादागता इव ते बाला बालातपोज्जृम्भमाणकमलनयनं नयनन्दितभुवनं व्रजराज-कुमारं सुकुमारं सुखवैवश्येनैकैकश्येन परिरभ्य 'सखे ! सखेलं विषमविषमहानल-ज्वालावलीढानस्मान् कथमजीवयद् भवान्' इति भगवन्तमूचुः । स च सचमत्कारं तानगदत्—

**सभी देवताओं के द्वारा श्रीकृष्ण की स्तुति**

उसके बाद 'भेरियों' (नगाड़ाओं) की झङ्कारमय शब्दों से, एवं सुन्दर ढोल या मृदङ्गों के घनी चोट के सङ्घात से, घनघोर शब्दों से, एवं 'डिंडिम'-नामक बाजाओं की ऊँचीध्वनियों के द्वारा, एवं दुन्दुभियों के भारी शब्दों के द्वारा, एवं गन्धर्व, विद्याधर, किन्नर आदि उपदेवों की स्त्रियों के गायनों के द्वारा, तथा मुनियों के स्तोत्रों के द्वारा, उस समय वे देवगण, दूसरे शब्दों के सुनने के विषय में क्षणभर के लिये, मानो बहरे-से बन गये थे ॥७०॥

उस समय उर्वशी आदि वेश्याएँ, नाचने लग गयीं; सिद्धों की अङ्गनाएँ, मृदङ्ग बजानेवाली बन गयीं; एवं किन्नरों की स्त्रियाँ, सुमधुर स्वर से गाने लग गयीं; तथा देवाङ्गनाएँ, कल्पवृक्षों के पुष्पों की भारी वर्षा करने लग गयीं। इस प्रकार वह 'देवनगरी' (अमरावती), भारी हर्ष के कारण, मानो उन्मत्त-सी हो गयी ॥७१॥

और अधिक कहने से क्या ? देखो, उस समय शङ्करजी भी, अपने भयङ्कर अट्टहासों के द्वारा, एवं डमरु के डिमडिम-शब्द के संस्कारों के सारसमुदाय के द्वारा, ब्रह्माण्डरूप भाण्ड को, मानो विदीर्ण-सा करते हुए, ताण्डवनृत्य का विस्तार करने लग गये। नृत्य में चारों ओर घूमने के कारण, घूमते हुए अपने मस्तक के मुकुटपर विराजमान चन्द्रमा से, अमृतरस टपकने लग गया, उसके द्वारा भीजनेवाले अपनी मुण्डमाला में विद्यमान जो मुण्ड थे; वे सब, नृत्य करने में चतुर-शरीर का लाभ करके, अतिशय नृत्य करने लग गये। अतः शङ्करजी, नाचते हुए उन सबसे घिरे हुए थे। अतः, उनकी अपूर्व शोभा हो रही थी ॥७२॥

तदनन्तर मृत्यु के मुख से लौटकर आये हुए-से, वे गोपबालक, प्रातःकालीन सूर्य की हलकी धूप से खिले हुए कमल के समान नेत्रोंवाले, एवं नीतिपूर्वक भुवन को आनन्दित करनेवाले, परमसुकुमार ब्रजराजकुमार को देखकर, उनके दर्शनमय सुख के विवश होकर, प्रत्येक बालक ही पृथक्-पृथक् आलिङ्गन करके, श्रीकृष्ण से बोले, "हे सखे ! हम सब तो खेलते-खेलते, विषमविष की महती अग्निरूप ज्वाला के

'अगददक्षोऽस्मि विषस्य, येनाऽगदेन नागदेन गन्धमात्रादेव गतासवोऽवगतासवोत्सवा इव समुल्लसितजीवना भवन्ति' इति ॥७३॥

तदुदितमुदितमुदाकर्ण्य परस्परमपि परमपिहितसौहृदा हृदा हृदा निर्भरमालिङ्ग्य 'भो भो ! भ्रातरस्तदैव दैवज्ञा इव वयमवोचाम, बकमिवाऽमुमयं निहनिष्यति' इति जगदुः। जगदुत्तरचरितेन तेन भगवतादिष्टा दिष्टातिशयवन्तस्ते तत इतो विसृमरान् सृमरानिव वत्सान् यूथीकृत्य व्रजपुरपुरन्दर-महिषीदत्तान्नपानादिविहङ्गिका विहङ्गिकानिकरैरेव रक्ष्यमाणाः समानीय च भगवन्तमनुसस्रुः ॥७४॥

### यमुनापुलिने वनभोजन-लीला

समनन्तरमनन्तरहस्य करुणाचारुणा चामीकरवसनेन सवत्स-वत्सपेन निर्जनभोजन-भोचितं स्थलमनुसंदधता दधता च वयस्यान् प्रति प्रणयं कियता दूरेण सरसः सरसः पुलिनपरिसरो ददृशे ॥७५॥

---

द्वारा, प्रायः समाप्त हो चुके थे; अतः बताइये, आपने, हम सबको, किस प्रकार जीवित कर दिया ?" श्रीकृष्ण, चमत्कार दिखाते हुए, उनके प्रति बोले, "हे प्रियसखाओ ! देखो, मैं, विष की औषधी करने के विषय में 'परमदक्ष' (चतुर) हूँ। (**नागं सर्पं द्यति खण्डयतीति तेन**) क्योंकि, मेरे पास जो औषधि है, वह, सर्प को भी खण्डित कर देती है; अतः, उस औषधी के द्वारा, प्राणहीन प्राणी भी, उसकी सुगन्धीमात्र से (**अवगतः अनुभूतः आसवोत्सवो मधुपानोत्सवो यैस्तथा भूता इव**), मधुपान करने के उत्सवका-सा अनुभव करते हुए, आनन्दमय जीवनवाले बन जाते हैं" ॥७३॥

(**तदुदितं तस्मिन् कृष्णे उदितं कृतोदयं, उदितं वाक्यम्**) श्रीकृष्ण के द्वारा प्रगट हुए वचन को सुनकर, आपस में मित्रता को प्रत्यक्ष दिखाकर, हृदय से हृदय मिलाकर, गाढ़ालिङ्गन करके बोले कि, "अरे भैयाओ ! अरे भैयाओ ! देखो, हमने तो तुमसे ज्योतिषी की तरह, पहले ही कह दिया था कि, यदि यह दुष्ट, अपने मुख में प्रविष्ट हुए सम सबों का अनिष्ट करेगा, तो इसको, यह हमारा प्यारा सखा, श्रीकृष्ण, उस बगुले की तरह मार डालेगा, इसमें किंचिद् भी सन्देह नहीं है।" उसके बाद, अलौकिक-चरित्रवाले भगवान् श्रीकृष्ण के द्वारा आज्ञा पाकर; अतिशय सौभाग्यशाली वे सब ग्वालबाल, मृगों की तरह इधर-उधर कूदनेवाले बछड़ों को एकत्रित करके, नन्दरानी–श्रीयशोदा के द्वारा दिये हुए अन्नपानादि से परिपूर्ण जो बहँगी थीं, एवं पक्षियों की स्त्रियों की श्रेणी के द्वारा जो सुरक्षित थीं, उन सबको लाकर, भगवान् श्रीकृष्ण का अनुगमन करने लग गये ॥७४॥

### यमुनापुलिन में वनभोजन-लीला

उसके बाद, अनन्तरहस्यात्मक चरित्रवाले, जीवों के प्रति अहैतुकी करुणा से मनोहर लगनेवाले, सुवर्णवर्ण के समान पीताम्बर धारण करनेवाले, बछड़ा एवं ग्वालबालों के साथ रहनेवाले; अतएव, निर्जन भोजन करने की शोभा के उचितस्थल का अनुसन्धान करनेवाले, तथा अपने सखाओं के प्रति स्नेह धारण करनेवाले, श्रीकृष्ण ने, कुछ दूर से एक सरोवर के पुलिन का प्रान्तभाग देख लिया, जो कि परमसरस था ॥७५॥

दृष्ट्वा च 'भो भोः सवयसो वयसोऽपि नात्र सञ्चारो वर्तते। नयनप्रमोदजननी जननी-क्रोडवदतिविश्वसनीयेयं पुलिनपदवी, पदवीथी कापि न दृश्यतेऽत्र लोकस्य, तदिहैव भोक्तव्यम्, तदिमममभ्यासमभ्यासन्नं चरन्तु वत्सगणाः, वयमपि भुनजामहै ॥'७६॥

इति निगदति जगदतिजरीजृम्भमाणविचित्रचरित्रे 'भो वयस्य ! वयमप्यशनायया नाययामह इव कष्टेनैव कालम्। नहि समया समयान्तरं भोजनमपेक्षणीयम्। तदेवमेव मे वचनम्' इति सरसमेकैकश्येन वदति सहचरचये 'रचयेयमत्र भोजनस्थलम्' इति मितिरहित-महिम्ना तेन घनतर-तरुतरुणच्छायाऽच्छायामे घनसारसारधूलिधवलेऽवलेपरहिते हिते पुलिने विकचकमलकमलशीकरनिकरनिर्भरपवमानमाननीये सौगन्धिक-गन्धिकमनीये मध्यमध्यव-स्थितौ कृतायां तेऽपि परितोऽवतस्थिरे स्थिरेणैव मनसा ॥७७॥

सहस्रपत्रसहस्रपत्रीव सामण्डली व्यराजत राजतपयसा धौत इव तत्र पुलिनोदरे किञ्जल्कावृतविलक्षणबीजकोष इव कनकरुचिरुचिराम्बरो भगवान्। सुपरिच्छदच्छदपङ्क्तय इव शिशवः ॥७८॥

---

उस स्थान को देखकर—"अरे ओ भैयाओ ! देखो, यहाँपर तो एक पक्षी का भी सञ्चार नहीं है। अतएव, यह पुलिन की पदवी तो, नेत्रों की आनन्दजननी है, एवं जननी की गोद की तरह, अतिशय विश्वास करने योग्य है। यहाँपर किसी व्यक्ति की कोई पदपंक्ति भी नहीं दीखती है। अतः, हम सबको यहींपर भोजन करना चाहिये। इसलिये इस स्थान के निकट, आसपास में हमारे वत्सगण भी, निर्भय होकर चरते रहें। और हम सब भी, यहाँ बैठकर भोजन करें" ॥७६॥

जिनका विचित्र चरित्र, संसारभर में अतिशय प्रकाशित हो रहा है, वे श्रीकृष्ण, जब इस प्रकार कह रहे थे, तब श्रीकृष्ण के मित्र बोले कि, "हे मित्र ! देखो, हम सबने भी, इस समय को भूख से पीड़ित होकर, बड़े कष्ट से ही बिताया है। अतः, निकटवर्ती दूसरे समय में, भोजन अपेक्षणीय नहीं है, अर्थात् भोजन के लिये दूसरे समय की अपेक्षा नहीं करनी चाहिये।" "अतएव मेरा भी कहना यही है" इस प्रकार सभी मित्रगण, जब एक-एक करके सरसतापूर्वक बोल रहे थे, तब अपरिमित महिमावाले श्रीकृष्ण ने "मैं, भोजन करने के स्थल की रचना यहीं करूँगा" इस प्रकार कहकर, उसी पुलिन के बीच में बैठकर, अपनी उपस्थिति अङ्गीकार कर ली। उसके बाद, श्रीकृष्ण के समस्त मित्रगण भी, उनके चारों ओर पंक्ति लगाकर, सुस्थिर मन से बैठ गये। वह पुलिन, अतिशय सघन तरुणवृक्षों की निर्मल छाया की लम्बाई से युक्त था, कपूर की सारमयी धूली के समान सफेद था, दूसरी वस्तुओं की लिपाई से रहित होने के कारण पवित्र था। अतः, परम हितकर था, एवं खिले हुए कमलों से युक्त, जल की बिन्दुश्रेणि से परिपूर्ण वायु के द्वारा माननीय था, तथा परमसुगन्धिवाले 'सौगन्धिक'-नामक सफेद कमलों की सुगन्ध से परमरमणीय था ॥७७॥

उस पुलिन का मध्यभाग, मानो चाँदी के जल से धुला हुआ-सा था, उसके मध्य में बैठी हुई, वह मित्रमण्डली, हजार पत्रोंवाले कमल के हजार पत्रों की श्रेणी की तरह, गोलाकार होकर विशेष शोभा पा रही थी। एवं उस मित्रमण्डली के बीच में, सुवर्ण की प्रभा से भी सुन्दर, पीताम्बर धारण किये हुए, श्रीकृष्ण, कमल की केसर से घिरे हुए विलक्षण 'बीजकोष' (कमल का वह भाग, जिसमें बीज रहता है)

**तत्र च सद्भावलया वलयाकारास्त्रिचतुरास्त्रिचतुराभाः पङ्क्तयः। तासां च प्रणयभुव्यवहितानां व्यवहितानां च परस्परं प्रतिजनमभिमुखमुखकमलतया वर्तमानः प्रत्येकं 'ममैवायमभिमुखमुखः' इत्यभिमानमानयन् (गी० १३।१४) 'सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम्' इति प्राचां वाचां वाऽन्वयमभिनयन् 'भो भो भो-भोज्ज्वलनिष्काः! निष्कासयत भक्ष्यसामग्रीमग्रीयाम्' इति श्रीकृष्णो यदा निजगाद, तदैव शिक्यतो निष्कास्य केचित् सुपरिच्छदेषु च्छदेषु, केचित् कुसुमेषु कुसुमेषु, केचिद्विमलताखण्डेषु लताखण्डेषु, केचन सुरश्मिषु रश्मिषु, केचन अचपलेषूपलेषूत्तमेषु, केचिदतिस्तवकेषु स्तवकेषु, केचित्तत्कर-संस्पर्शसफलेषु फलेषु, केचिददश्वलेष्वश्वलेष्वमलवसनानाम्, केचित् सुरेखानिकरेषु करेषु, केचिदूरुषूरुषूपनिधाय निजनिजभोज्यादग्रचमग्रचतिशयसारं श्रीकृष्णाय पत्रपुटकेषु निधायोपकल्पयामासुः ॥७९॥**

---

की तरह शोभा पा रहे थे, तथा वे ग्वालबाल, सुन्दर परिच्छद से विशिष्ट, कमल के पत्रों की तरह शोभा पा रहे थे ॥७८॥

और उसमें भी परस्पर में सद्भाव के कारण, चिपटकर बैठे हुए उन सखाओं की, कङ्कण के समान गोलाकार तीन-चार जो पंक्तियाँ थीं, वे सब, तीन-चार प्रकार की कान्तियोंवाली थीं। अर्थात् पहली पंक्ति, पीली थी; दूसरी पंक्ति, लाल थी; तीसरी पंक्ति, श्यामवर्ण की थी; चौथी पंक्ति, सफेद एवं हरेवर्ण की थी। इस प्रकार सभी पंक्तियों की शोभा अपूर्व थी। सखाओं की वे पंक्तियाँ, व्यवधानपूर्वक बैठनेपर भी, प्रेम की भूमी में, अर्थात् सत्ता में या प्राप्ति में, सर्वथा सावधान थीं। इसलिये श्रीकृष्ण, अपने मुखारविन्द को प्रत्येक सखा के सम्मुख करके, विद्यमान होकर, एवं प्रत्येक सखा के प्रति "ये श्रीकृष्ण तो, केवल मेरी ओर ही मुख करके बैठे हैं" इस प्रकार का अभिमान् दिलाते हुए, **"सर्वतः पाणिपादं तत् सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम्। सर्वतः श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति" गी० १३।१३।** एवं "भगवान्रूपब्रह्म, चारों ओर हाथ पाँववाला है, चारों ओर नेत्र, मस्तक, एवं मुखवाला है, चारों ओर कानोंवाला है, तथा अनन्तब्रह्माण्ड को घेरकर बैठा है।" इस प्रकार की प्राचीन वाणियों के 'अन्वय' (सम्बन्ध या सङ्गति) को अभिनय द्वारा दिखाते हुए, श्रीकृष्ण, सखाओं से हर्षपूर्वक—(**भां शोभां उभन्ति पूरयन्तीति भोभा अतएव उज्ज्वला निष्काः पदकानि येषां ते**) "अरे ओ! प्रिय मित्रो! तुम सब, शोभा को परिपूर्ण करनेवाले 'निष्क' (सुवर्णमय-पदक) को धारण किये हुए हो? इसलिये, अपनी-अपनी भोजन की सामग्री में से, श्रेष्ठ-श्रेष्ठसामग्री को बाहर निकाल लो।" श्रीकृष्ण ने जब इस प्रकार कहा, तभी अपने-अपने छीके में से निकालकर, कुछ सखाओं ने (**सुष्ठु परिच्छदो विस्तारो येषां तेषु**) सुन्दर विस्तारवाले पत्रों में धरकर, कुछ मित्रों ने (**कौ पृथिव्यां शोभना मा शोभा येषां तेषु**) पृथ्वी में जिनकी सुन्दर शोभा है, उस प्रकार के लम्बे-चौड़े पुष्पों में धरकर, कुछ मित्रों ने (**विमलतया अखण्डेषु पूर्णेषु**) निर्मलता से परिपूर्ण कदली आदि लता के खण्डों में धरकर, कुछ मित्रों ने (**सुरश्मिषु सुकान्तिषु रश्मिषु रज्जुषु**) सुन्दर कान्तियोंवाली रस्सियों में धरकर, कुछ मित्रों ने 'अचल' (स्थिर) एवं उत्तम-उत्तम पत्थरों के ऊपर धरकर, कुछ मित्रों ने (**अतिस्तवकेषु अतिस्तुतिमत्सु स्तवकेषु कुड्मलेषु**) अतिशय-प्रशंसनीय कलिकाओं के ऊपर धरकर, कुछ मित्रों ने श्रीकृष्ण के करकमल के संस्पर्श से सफल हुए फलों के ऊपर धरकर, कुछ मित्रों ने निर्मल-वस्त्रों के अपने-अपने अञ्चलों में धरकर, कुछ मित्रों ने (**सुलक्षणो रेखानिकरो येषु तेषु**) सुलक्षण सम्पन्न रेखाओं से युक्त, अपने-अपने हाथों में धरकर, एवं कुछमित्रों ने (**उरुषु बृहत्सु**) अपनी-अपनी विशाल

स च भगवान् मधुरमधुरवचनपेशपेशलमधुरिम-सुधासुधाराधौतदशन-वसनतयाऽति-चारुतायामिह सन् हसन् हासयन् स यन् परमकौतुकम्,दरोदरोपनीविनिहितमुरलीकोऽलीको-ज्झितलक्षणे कक्षतलेऽक्षतलेलिप्यमानमधुरिमणि विन्यस्तवेत्रविषाणः करतले परमाभिरामे वामेऽवात्तदध्योदनकवलोऽवलोलेषु तदङ्गुलिदलेषु कृतसन्धानफलविशेषो विशेषोपलभ्यमान-सौन्दर्यलक्ष्मीको दिवि दिविषद्वृन्दवृन्दारकैः कमलज-शितिकण्ठपुरन्दरादिभिरमरनगर-नागरीभिरपि सकौतुकमालोक्यमानोऽलोक्यमानो निजनिज-मक्ष्यमाधुर्यधुर्यताप्रख्यापनपणन-चतुरैर्हसद्भिः सद्भिः शिशुभिर्हास्यमानो भुञ्जानैः सह सहचरैः स्मितलेशपेशलवदनकमलो बुभुजे भुजेन चलता दक्षिणेन, कथान्तरमप्यन्तरान्तरा कथयन् सहचराणामतीव हृदयावगाहो बभूव च ॥८०॥

**ब्रह्मण आगमनम्**

इत्येवं यद्यवसरोऽजनि, सरोजनिजर्निहि तदा हितदाक्षिण्यपरोऽपि तमघासुरवध-

---

जङ्घाओंपर ही धरकर, अपनी-अपनी भोजन की सामग्री में से, श्रेष्ठ-श्रेष्ठ अत्यन्त सारांश को, पत्ताओं के द्वारा बनाये हुए दोनाओं में धरकर, श्रीकृष्ण के लिये समर्पित कर दिया ॥७९॥

वे भगवान् श्रीकृष्ण भी, मधुर से भी मधुर, अपने वचनों के अवयवों की सुन्दर-मधुरिमा की सुधामयी, सुन्दरधारा के द्वारा, अपने दोनों ओष्ठोंका प्रक्षालन-सा करके, इस भोजन के अवसरपर, अत्यन्त सौन्दर्य में विराजमान होकर, सखाओं की परिहासमयी बातों से स्वयं हँसते-हँसते, एवं अपनी परिहासमयी बातों के द्वारा, सखाओं को हँसाते हुए, परमकौतुक को प्राप्त करते-करते, चलती हुई अपनी दाहिनी-भुजा से भोजन करने लग गये। उस समय वे, अपने कृश-उदर, एवं उदरपर बँधी हुई फेंट के भीतर, वंशी को रखे हुए थे; एवं यथार्थ सामुद्रिक शास्त्रोक्त-लक्षणों से युक्त एवं अखण्ड लिपे हुए सौन्दर्य से युक्त, अपनी बायीं-बगल में बेंत, एवं शृङ्ग रखे हुए थे; एवं परममनोहर बायें-करतल में 'दध्योदन' (दही से मिला हुआ भात) ग्रहण किये हुए थे; एवं बायें करकमल की चञ्चल अंगुलियों के छिद्रों में नींबू, मिर्च, आम, आँवला, टेंटी आदि के अचारों को धरे हुए थे; तथा देववृन्द में श्रेष्ठ देवताओं के द्वारा, उनके भोजनकालीन सौन्दर्य-मयी शोभा का, विशेष लाभ उठाया जा रहा था। एवं वे, ब्रह्मा-शिवजी-तथा इन्द्रादि देवताओं के द्वारा, एवं स्वर्गीय देवाङ्गनाओं के द्वारा भी, कौतुकपूर्वक देखे जा रहे थे। (**न लोक्यं लौकिकं मानं प्रमाणं यस्य सः**) उस समय उनका लौकिक प्रमाण कुछ भी नहीं मिल रहा था। तथा अपने-अपने भोजन की मधुरता की श्रेष्ठता की ख्याति एवं स्तुति करने में परमप्रवीण, एवं स्वतः हँसनेवाले श्रेष्ठ गोपबालकों के द्वारा, वे हँसाये जा रहे थे। तथा साथ में भोजन करनेवाले मित्रों के साथ ही, उनके हाथों से छीन-छीनकर ही भोजन कर रहे थे। उस समय उनका मुखारविन्द, मन्दमुसकान की सुन्दरता से युक्त था। और भोजन-लीला के बीच-बीच में, हास-परिहासमयी दूसरी कथा को भी कहते हुए श्रीकृष्ण, अपने मित्रों के हृदय में अतिशय गोता लगानेवाले बन गये थे, अर्थात् उनके हृदय के अत्यन्त प्रिय वन गये थे ॥८०॥

**ब्रह्मा का आगमन**

इस प्रकार, जब ब्रह्ममोहन-लीला का अवसर उपस्थित हो गया, तब कमल से उत्पन्न होनेवाले ब्रह्मा ने, सरलता से हितमयी साधुता से युक्त होकर भी, आन्तरिक मद के कारण, "मैं ब्रह्मा हूँ, अनेक

**विभवमालोक्य जातविस्मयः स्मयमानः स्मयमानपरः परःसहस्त्रीभूतानां परमेश्वराणां परमेश्वरस्य पुनरैश्वर्यपरीक्षणक्षणनिमित्तमुद्यममाततान ।।८१।।**

**तच्च तस्य, कतिपयः पयःप्रसर इति पयोधिपयोऽधि तदवधिमधिजिगमिषोर्यष्टि-निक्षेप इव, कियत्प्रमाणं गगनतलमिति मितिमिच्छतो मानरज्जुनिपात इव, जातमोहस्य हस्यमानमभूत् ।।८२।।**

**यदिदं मायाबलेन भगवतो वत्सकुलापहरणं तच्च कूपाऽकूपारयोरिव जलाशयत्वे, खद्योतखद्योतकरमहसोरिव महस्वित्वे, तमिस्त्रायास्तमसस्तमसश्चैव महोवारकत्वे, स च पितामहो महोन्मत्त इवाऽऽत्मभगवतोर्मायावित्वे सामान्यविशेषभावं न विदाञ्चकार ।।८३।।**

---

प्रकार की सृष्टी के आवेश में भी, अपने ऐश्वर्य को नहीं भूलता हूँ", इस प्रकार के अभिमान में पड़कर, एवं "ये श्रीकृष्ण तो, प्राकृत-बालकोंकी-सी चेष्टा के वशीभूत होकर, अपने महान् ऐश्वर्य को, प्रायः भूल गये हैं" इस अभिप्राय से मन्दहास्य करते हुए, तथा उस अघासुरवध के वैभव को देखकर, कुछ आश्चर्य से युक्त होकर, हजारों से भी अधिक, अर्थात् असंख्य ब्रह्माण्डाधिपति परमेश्वरों के भी परमेश्वर, सर्वेश्वर श्रीकृष्ण के ऐश्वर्य की पुनः परीक्षा के 'क्षण' (अवसर या उत्सव) के निमित्त, अपने उद्यम का विस्तार कर दिया। तात्पर्य—भगवान् की माया के द्वारा, ब्रह्माजी को पहले ही, मोह उत्पन्न हो गया। इस बात का उनको पता भी नहीं चला। भगवान् की माया से विमुग्ध होकर ही तो, उनकी परीक्षा के चक्कर में पड़ गये ।।८१।।

श्रीकृष्ण की परीक्षा के निमित्त प्रगट किया गया, ब्रह्मा का वह उद्यम, इस प्रकार हास्यास्पद हो गया कि, जिस प्रकार "समुद्र का जल कितना है ?" इस प्रकार समुद्र के जल को लक्ष्य बनाकर, उसकी थाह जानने की इच्छावाले व्यक्ति का, उसमें सात-बिलाँत की लठिया फैंकना, अर्थात् सात-बिलाँत की छोटी-सी छड़ी के द्वारा, अथाह समुद्र की थाह लेना, जैसे हास्यास्पद होता है; तथा "यह आकाशतल, कितने प्रमाण का है ?" यह भाव, मन में रखकर, उस अनन्त आकाश की इयत्ता की चाहना करनेवाले व्यक्ति का, परिमाणमयी रज्जु का फैंकना, जिस प्रकार जनता में हास्यास्पद होता है। अतः, विमोहित हुए ब्रह्मा के उद्यम की भी, वही दशा हो गई। तात्पर्य—समुद्र एवं आकाशरूप दो दृष्टान्तों से, भगवान् श्रीकृष्ण के ऐश्वर्य की अगाधता एवं अनन्तता स्वतःसिद्ध हो जाती है ।।८२।।

किंच उन्मत्तव्यक्ति की भाँति 'पितामह' (ब्रह्मा) का, अपनी माया के बल से, भगवान् के वत्स-कुल का अपहरणरूप जो उद्यम है, वह इस प्रकार व्यर्थ है। देखो, जैसे कूप भी जलाशय है, एवं समुद्र भी जलाशय है। ये दोनों, जलाशयरूप से एक होकर भी, इन दोनों में कितना भेद है ? एवं 'खद्योत' (जुगनू) भी तेजस्वी है, तथा सूर्य भी अनन्त आकाश को प्रकाशित करनेवाला तेजस्वी पदार्थ है, तथापि, इन दोनों में महान् तारतम्य है। तथा अमावस्या की कालीरात्रि का अन्धकार, एवं राहु का अन्धकार; ये दोनों ही प्रकार के अन्धकार, प्रकाश को दूर करने में समर्थ हैं, तथापि दोनों में भारी अन्तर है। इसी प्रकार भगवान् भी मायावी हैं, एवं स्वयं ब्रह्मा भी मायावी हैं; किन्तु, इस मायावीपने में सामान्य-विशेषभाव का कितना अन्तर है ? इस बात को ब्रह्मा नहीं जान सके। अर्थात् भगवान् तो नित्यशुद्ध-बुद्ध-एकरस रहने-वाले मायापति हैं; तथा मैं (ब्रह्मा) उनकी माया के अधीन हूँ, इस बात का ध्यान ब्रह्मा को नहीं रहा। तात्पर्य—कूप, खद्योत, एवं राहू—इन तीनों की स्थिति, क्रमशः समुद्र, सूर्य, एवं अमावस्या की रात्रि, इन

### वत्सहरणम्

अपहृते च वत्सकुले वत्सपाश्चाऽमी भगवता सह सरसमदन्तो दन्तोज्ज्वलकिरण-धौताऽधरतया हसन्तः सन्तः सन्ततमतिमधुरकथोपकथोपयोगेन विस्मृतवत्सा दैवाऽऽसादित-तत्स्मरणेन तत्सञ्चारस्थलमवेक्ष्य वत्सगणानवलोकेन लोकेननाथं तमूचिरेऽचिरेण ॥८४॥

### श्रीकृष्णद्वारा वत्सगवेषणम्

'कृष्ण ! सखे ! सखेदाः स्मः, नैकोऽपि दृश्यते वत्सः, मन्ये नवतृणाङ्कुरलालसा-लसाभावादतिदूरं गतास्तदधुना तदनुसन्धानाय सन्धानायकैर्भवितव्यमस्माभिः' इति तदुदिता-दुदिताभियोगो भगवानपि स्मितलेशले शशितिरस्कारिणि वदने कवलमादधान एव मादधानो निजगाद ॥८५॥

'भो भो भवद्भिरिहैव भूयतामयमहमनुसन्दधामि' इति करकृतकवलोऽधिकबलोऽ-धिकक्षतलमाहितवेत्रविषाणो जठरपटपटद्वेणुरथ वत्सगणानुसन्धानमनुबबन्ध ॥८६॥

---

तीनों पदार्थों से दूसरी जगह ही हो सकती है, तथा दूसरी जगह ही, अपना प्रभाव दिखा सकती है। और ईर्षापूर्वक उस-उसमें प्रवेश करना तो, अपनी सत्ता का भी विनाशक हो जाता है। (**तदुक्तं "तम्यां तमोवन्नैहारं खद्योतार्चिरिवाहनि। महतीतरमायैश्यं निहन्त्यामनि युञ्जतः"** भा० १०।१३।४५) जिस प्रकार रात के घोर अन्धकार में, कुहरे के अन्धकार का, और दिन के प्रकाश में जुगनू के प्रकाश का पता भी नहीं चलता; वैसे ही जब क्षुद्रपुरुष, महापुरुषोंपर अपनी माया का प्रयोग करता है, तब वह माया, उन महापुरुषों का तो कुछ बिगाड़ नहीं पाती; किन्तु, प्रयोग करनेवाले का विनाश कर देती है ॥८३॥

### वत्सहरण

ब्रह्मा के द्वारा वत्सकुल का अपहरण हो जानेपर, वे सब ग्वालबाल, भगवान् के साथ सरसता-पूर्वक भोजन करते हुए, अपने दाँतों की निर्मलकिरणों के द्वारा धुले हुए अधरों से युक्त होकर हँसते हुए, एवं निरन्तर अत्यन्त मधुरकथा एवं उपकथाओं के सम्बन्ध से, अपने बछड़ाओं को भूलकर, दैवयोग से प्राप्त हुए बछड़ाओं के स्मरण से, उन बछड़ाओं के चरने के स्थान को देखकर, बछड़ाओं के समूह को न देखने के कारण, अनेक लोकों के अधिपति, ब्रह्मादिकों के भी स्वामी, श्रीकृष्ण के प्रति, शीघ्रतापूर्वक बोले कि ॥८४॥

### श्रीकृष्णद्वारा बछड़ाओं का ढूँढना

"हे सखे ! कृष्ण ! हम सब तो, खेद से युक्त हो रहे हैं। क्योंकि, एक भी बछड़ा नहीं दिखाई देता। मालूम होता है कि, वे सब बछड़े, नये-नये तृणों की लालसा से, आलस्यरहित होने के कारण, बहुत दूर चले गये हैं। इसलिये अब तो, हम सबको, उन बछड़ों के अनुसन्धान के लिये, प्रतिज्ञा के नायक बन जाना चाहिये", उन ग्वालबालों की बात से, उन बछड़ों की गवेषणार्थ, मन के अभिनिवेश से युक्त हुए श्रीकृष्ण, मन्दमुसकान के लेश से युक्त एवं चन्द्रमा का तिरस्कार करनेवाले, अपने श्रीमुख में ग्रास को अर्पण करते-करते, सबको हर्षित करके बोलने लग गये—॥८५॥

"अरे भैयाओ ! तुम सब, यहीं बैठे रहो। मैं ही, बछड़ाओं का अनुसन्धान करता हूँ" इस प्रकार कहकर, अधिक बलशाली श्रीकृष्ण, दध्योदन के ग्रास को, अपने बायें-हाथपर ही धरकर, बेंत, एवं शृङ्ग

**स्व-स्वरूप-गोवत्स-गोपबालकैः सह वर्षं यावत् श्रीकृष्णक्रीडनम्**

**सारतरचमत्कारकारकमहोभारभरितवनोद्देशो देशोचितवेशो मुहुरितस्ततो विचरन् खरखुरखुरली-लक्ष्मलक्ष्मीमवनावनालोच्य प्रत्यग्रजाग्रदुदग्रतां च तृणानामवलोकयन् 'नानेन पथा समचरन् वत्साः' इति तत्रैवाऽऽवर्तमानोऽमानोन्नतधीरधीरमना मनाग्विस्मितोऽनन्तर-मनन्तरमणीयमायेन तेनैव वत्सपगणे चाऽपहृते द्वयमेव परितो विचारयन् वत्सान् सहचरानपि नैक्षताऽक्षतात्मबलस्तदा सन्देहोपरमे परमेष्ठिनैव विहितमिदमिति निश्चित्य सद्य एव—**

**ये यादृग्गुण-वर्ण-रूप-वयसो यादृक्स्वरा यादृश-**
**प्रज्ञा यादृश-भाव-नाम-कृतयस्तत्तद्विधास्तेऽखिलाः ।**
**वत्सा वत्सपबालकाश्च मुरली शिक्यं विषाणो दलं**
**भूषा दाम विहङ्गिका लकुटिका सर्वं स एवाऽभवत् ॥८७॥**

---

को अपनी बायीं-बगल में लगाकर (**जठरपटे पटत् गच्छन् वेणुर्यस्य सः 'अटपट गतौ'**), अपने पेटपर बँधी हुई वस्त्र की फैंट में वंशी को धरकर, वत्सगणों के अनुसन्धान करने में तत्पर हो गये ॥८६॥

**स्व-स्वरूप गोवत्स एवं गोपबालकों के साथ श्रीकृष्ण की वर्षभर क्रीडा**

उस समय श्रीकृष्ण, वृन्दावन के सम्पूर्ण प्रदेश को, अधिक सारमय चमत्कार के तेजमय भार से भरकर, देशोचित वेशभूषा को धारण करके, बारंबार इधर-उधर घूमकर, एवं बछड़ाओं के तीखे खुरों के 'खुरली' (बारंबार आने जाने के अभ्यास) को, अर्थात् बारंबार घूमने से बने हुए बछड़ाओं के चरणों के चिह्नों की शोभा को भूमिपर न देखकर, तथा तृणों की ताजी-ताजी जागती हुई ऊँचाई को देखकर, "हमारे बछड़ा इस मार्ग से नहीं गये हैं, यदि इसी मार्ग से गये होते तो, घास चरी हुई दिखाई देती" ऐसा विचार करके, उसी भोजनस्थली की और लौटकर, अपरिमित बुद्धिवाले होकर भी, लौकिकलीला के अनुसार, कुछ अधीर मनवाले होकर, किंचिद् विस्मित होकर, पश्चात् (**अनन्तस्य श्रीकृष्णस्यैव रमणीया माया यत्र तेन ब्रह्मणा**) श्रीकृष्ण की माया से विमोहित, उन्हीं ब्रह्माके द्वारा ग्वालबालों का भी 'अपहरण' (चोरी) हो जानेपर, चारों ओर घूमकर, दोनों की चोरी का विचार करते-करते, बछड़ा एवं ग्वालबालों को भी नहीं देख पाये । उस समय, अखण्ड आत्मबल से परिपूर्ण, वे श्रीकृष्ण, सन्देह समाप्त हो जानेपर "यह सब कार्य, ब्रह्मा ने ही किया है" इस प्रकार निश्चित करके, तत्काल जो ग्वालबाल, जिस प्रकार के गुण, वर्ण, रूप एवं अवस्थावाले थे; एवं जिस प्रकार के स्वरोंवाले थे; एवं जैसी बुद्धि, जैसी भावनावाले थे; तथा जैसे नाम, जैसे काम करनेवाले थे; उस-उस प्रकार के वे सब, स्वयं ही बन गये । बछड़ा एवं ग्वालबालों की तरह वंशी, छीका, शृङ्ग, पत्र, वस्त्र-भूषण, रस्सी-माला, बहँगी, एवं लकुटी आदि समस्त-रूप, श्रीकृष्ण ही बन गये । [प्रश्न—यदि कोई कहे कि, भगवान् के सखा तो वैकुण्ठवासी पार्षदों के भी अतिशय वन्दनीय हैं; अतः, छोटे-से ब्रह्मा की माया के द्वारा, उनका मोहित होना कैसे सम्भव है ? इसके उत्तर में कहते हैं कि, श्रीकृष्ण की माया से मोहित, ब्रह्मा की माया का अनुमोदन, उस समय श्रीकृष्ण की मायाशक्ति ने कर दिया था, अर्थात् वे ग्वालबाल, ब्रह्मा की माया से विमोहित नहीं थे; बल्कि, श्रीकृष्ण की माया से ही विमोहित हुए थे । एवं ब्रह्मा भी, अपनी माया से स्वतः विमोहित थे । प्रमाणं यथा—**"कृष्णमायाहता राजन् ! क्षणार्धं मेनिरेऽर्भकाः । (भा० १०।१४।४३) स्वयैव माययाऽजोऽपि स्वयमेव विमोहितः"** (भा० १०।१३।४४) तात्पर्य—केवल मायापति प्रभु को छोड़कर, माया अपने आधार को ही मोहित कर देती है, यह उसका स्वभाव है ।

आनन्दात्मचिदात्मकं च तदिदं स्वेनैव सम्पादितं
शुद्धं यद्यपि कार्यजातमखिलं नो कारणाद् भिद्यते।
लीलोपाधि तथापि भिन्नमभवत्तेषां स्वभावोदयात्
सोऽनिर्वाच्यतयाद्भुतः परमभूत् सर्गो निसर्गोत्तमः ॥८८॥

अथ तत्तद्भावापन्नैर्गोपकुमाराकृतिभिरात्मभिर्वत्साकृतीनात्मन आत्मनैव नैव विकृतेन तेन दिवसाऽवसानमवलोक्य भवनाय वनायनात् समवहारयन् वेणुमवीवदत् ॥८९॥

तमथ मथनकृतं मनसो वेणुरवं निशम्य सर्व एवात्मभूता भूतारल्यकृतः सहचराः शृङ्गवेणुदलशृङ्गादिरवै रवैधमान-मानसतोषाः परितोऽप्यात्मभूतानखिलवत्सान् समवहार्य दिनान्तरवद् व्रजमाविशन्ति स्म ॥९०॥

मातृभिरभिव्रजन्तीभिः पूर्वं तनयाननादृत्य यथा कृष्णसन्दर्शनं कृतं तथा स्वस्व-

---

यहाँपर दूसरा प्रश्न यह उठता है कि, यदि भगवान् श्रीकृष्ण, सर्व समर्थ थे तो, उन्हीं ग्वालबाल एवं बछड़ाओं को क्यों नहीं ले आये ? स्वयं तत् तत् रूप क्यों बने ? उत्तर—उन सबको न लौटाकर लाना तो, ब्रह्मा को अपने वैभवरूपी भ्रमर में पटककर, व्याकुल करने के लिये था। तथा श्रीकृष्ण के ऊपर वात्सल्यभाव रखनेवाली, गैया एवं ग्वालबालों की मैयाओं की अभिलाषा पूर्ण करने के लिये, श्रीकृष्ण, तत् तत् रूप बन गये। और अपनी लीला के द्वारा, श्रीबलदेवजी को तथा महावैकुण्ठाधिपति श्रीमन्नारायण आदि को चकित करने के लिये, ग्वालबाल आदि रूप में बन गये। इस प्रकार अनेक प्रयोजन जानने चाहियें ] ॥८७॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण के द्वारा स्वयं निर्मित, यह ग्वालबाल एवं बछड़ा आदिकों की सृष्टिरूप यह कार्य, यद्यपि सच्चिदानन्दस्वरूप एवं शुद्ध है; क्योंकि, समस्त कार्यमात्र, कारण से भिन्न नहीं होता। तथापि, श्रीकृष्ण की लीलारूप उपाधि के सम्बन्ध से युक्त होने के कारण, वह सब कार्य, भिन्न ही था। क्योंकि, श्रीकृष्णरूप उन ग्वालबाल तथा बछड़ाओं में, पूर्वोक्त ग्वालबाल तथा बछड़ाओं के स्वभाव का पूर्ण उदय हो रहा था। इतनेपर भी, ग्वालबाल आदिकों की वह सृष्टि, अनिर्वचनीय होने के कारण, परम अद्भुत थी एवं स्वभाव से ही उत्तम थी ॥८८॥

उसके बाद दिन की समाप्ति देखकर, उस-उस भाव से युक्त गोप बालकों की-सी आकृतिवाले अपने स्वरूपों के साथ, बछड़ाओंकी-सी आकृतिवाले अपने स्वरूपों को, विकाररहित अपने उसी श्रीकृष्ण रूप के द्वारा, वनरूप स्थान से अपने-अपने घर में पहुँचाने के लिये, सबका भली प्रकार आकर्षण करने के लिये, श्रीकृष्ण ने वंशी बजा दी ॥८९॥

तदनन्तर मन का मथन करनेवाली, उस वंशीध्वनि को सुनकर, हर्ष के कारण भूमि को भी चञ्चल बनानेवाले, श्रीकृष्ण रूप वे ग्वालबाल, अपने आप बजाये हुए, शृङ्ग, वेणु एवं पत्तों के द्वारा बनाये हुए, शृङ्ग आदि बाजाओं की ध्वनि से, मानो बढ़नेवाले मानसिक सन्तोष से युक्त होकर, श्रीकृष्णरूप समस्त बछड़ों को एकत्रित करके, अन्यदिनों की भाँति, व्रज में प्रविष्ट हो गये ॥९०॥

अगवानी आनेवाली ग्वालबालों की माताओं ने, प्रतिदिन की भाँति, पहले अपने पुत्रों का अनादर करके, जिस प्रकार श्रीकृष्ण का दर्शन करना था किया; किन्तु आज तो, श्रीकृष्ण के समान प्रेम, अपने-अपने

तनयेष्वेव कृष्णसाधारणं प्रेम लभमानाभिरपि सम्प्रति च प्रतिचमत्कृत-मानसतयैव कुर्वतीभिरेव निर्वव्रे ॥९१॥

तेऽपि त इव मातृवत्सलतया तया पूर्वपूर्ववत् स्नपनादिक्रियया मातॄः प्रीणयामासुरयं खलु विशेषोऽशेषोपतापशमना अमी अमीवहारिणस्त इव भगवतो दिनकृतं न कथयामासुः ॥९२॥

वत्साश्च दिनान्तरवत् निजनिजमातृसविधमुपगतास्ताभिरपि पूर्वतोऽपूर्वतोषतरलहृदयाभिर्दयाभिभूततया ततया लिह्यमाना ह्यमानानन्देन पीयमाना इव सगद्गदगदनघनघर्घरस्वराभिरङ्कृता एव सुषुपुः ॥९३॥

कृष्णमपि निजभवनमासाद्य साद्यमानबाल्यविलासम्—

दोर्भ्यामुत्थाप्य वक्षोभुवि निविडतरस्नेहपीडं निपीड्य
श्मश्रुस्पर्शे सशङ्कं मृदुनि कमलतो न्यस्य वक्त्रे च वक्त्रम् ।
उन्नीयोष्णीषमश्रुप्लुतनयनमवघ्राय चास्योत्तमाङ्गं
नाऽतुष्यद् गोकुलेन्द्रः क्षणमथ महिषीतृप्तये तं मुमोच ॥९४॥

---

पुत्रों में ही प्राप्त करके, प्रत्येक बालक के दर्शन से, चमत्कारयुक्त मनपूर्वक, श्रीकृष्ण का दर्शन करते हुए, आनन्द प्राप्त किया। तात्पर्य—वे ग्वालबाल, यद्यपि कृष्णस्वरूप ही थे, तथापि उनके पहले से रूप-गुण आदि के आविष्कार के कारण, आनन्द कुछ ढका हुआ-सा प्रतीत होता था। किन्तु श्रीकृष्ण तो, अपने उसी रूप में स्थित थे, उनके सभी गुणों का आविष्कार स्पष्ट था; अतः, श्रीकृष्ण के दर्शनानन्द की अपूर्वता, पृथक् ही थी ॥९१॥

एवं श्रीकृष्णस्वरूप सुबल-श्रीदामा आदि उन ग्वालबालों ने, पहले ग्वालबालों की तरह, पूर्वप्रसिद्ध उसी मातृ-वात्सल्यपूर्वक पहले-पहले दिनों की भाँति, आज भी स्नानादि क्रिया के द्वारा, अपनी-अपनी माताओं को प्रसन्न कर दिया। किन्तु, विशेष बात केवल यही थी कि, श्रीकृष्णस्वरूप इन ग्वालबालों ने, समस्त सन्ताप को शान्त करनेवाले होकर तथा विरह की विकलता को दूर करनेवाले होकर भी, उन पहले ग्वालबालों की तरह, आज के दिन में किये हुए श्रीकृष्ण के, अघासुरवध आदि प्रसङ्ग को नहीं कहा ॥९२॥

और सब बछड़े भी, दूसरे दिनों की भाँति, अपनी-अपनी माताओं के पास जाकर, पहले की अपेक्षा, अपूर्व सन्तोष से, चञ्चल हृदयवाली उन गैया-मैयाओं के द्वारा, विस्तृत दया से दब जाने के कारण, जिह्वा के द्वारा चाटे हुए होकर, अपरिमित आनन्द के द्वारा, मानो पीये हुए-से होकर, गद्गदवाक्य एवं घन-घर स्वर से युक्त, उन माताओं के द्वारा गोद में किये हुए ही सो गये ॥९३॥

अपने 'नन्दभवन' में पहुँचकर, बाल्यविलास को प्रकाशित करनेवाले श्रीकृष्ण को भी, अपनी दोनों भुजाओं से उठाकर, वक्षःस्थलपर स्नेहपूर्वक गाढ़ालिङ्गन करके, अपनी कठोर दाढ़ी एवं मूँछों के स्पर्श से शङ्कित होकर, कमल से भी परमकोमल, श्रीकृष्ण के मुखपर अपना मुख धरकर, अर्थात् धीरे से उसका चुम्बन करके, तथा श्रीकृष्ण के मस्तक से पगड़ी उतारकर, सजलनयन होकर, श्रीकृष्ण के मस्तक को सूँघकर भी, श्रीनन्दबाबा तृप्त नहीं हुए। क्षणभर के बाद, नन्दरानी के वात्सल्यसुख की तृप्ति के लिये, श्रीकृष्ण को उन्होंने छोड़ दिया ॥९४॥

ततश्च जनन्याऽनन्यातुलवात्सल्यपताकया कयाचिदिव कृताभ्यङ्गोद्वर्तनादिकोऽनादि-कोऽमलतनुस्तनुमानिव जननीवात्सल्यसारः कृताहारो हारोपस्कृतवक्षाः प्रक्षालितपादः क्षपित-क्षणकतिपयः पयःफेनवलक्षलक्षमूल्यशयनतले कृतशयनोऽसौ निशामनैषीत् ॥९५॥

उदितेऽथ किरणमालिनि च वनमालिनि च वनगमनायोद्यते सहचरा जननीभिः पूर्वतोऽपि सुविहित-प्रसाधनाऽऽहितप्रसाधनाः कृतपानभोजना जनानन्दकारिणो भगवदङ्गण-मासेदुः ॥९६॥

भगवानपि न पितृमातृतोषमन्तरेणान्यत्र सादरोऽदरोपलालितस्ताभ्यां स्वस्नेहमनु-गतश्च कियद्दूरं स आत्मसहचर आत्मपाल्य आत्मपालकः पूर्वपूर्वदिनवद्वनमनुससार ॥९७॥

एवं गच्छत्सु कतिपयेषु मासेषु कस्मिंश्चन दिवसे जनाभिरामेण रामेण सह सहसा कृष्णे चलिते चलितेषु तेषु चात्मस्वरूपेषु स्वरूपेषु सुललितेषु वत्सवत्सपेषु गिरिवरसविधे तानात्मभूतान् वत्सान् चारयति रयतिग्मगमनेन सद्यस्तन-स्तनप-तर्णकानपि विहाय विहाय-सेवोड्डीयमानाः स्थिरैराभीरैराभीरैर्निविडदण्डदण्डनेनापि निवारयितुमशक्याः सकला एव

---

उसके बाद, अद्वितीय एवं अतुलनीय वात्सल्यरस की पताकास्वरूपा, अनिर्वचनीया यशोदा-मैया के द्वारा, जिनका तेल लगाना, उबटना करना, आदि सायंकालीन कृत्य किया गया है, एवं जो स्वतः, अनादि निर्मल शरीरवाले हैं, तथा माता-यशोदा के वात्सल्यसार के, मानो मूर्तिमान् स्वरूप हैं, उन श्रीकृष्ण ने, सायंकालीन भोजन करके, हारों के द्वारा अपना वक्षःस्थल सजाकर, दोनों चरण धोकर, कुछ क्षण बिताकर, दुग्ध के फेन के समान सफेद वस्त्रों से युक्त, बहुमूल्यवाले पलङ्गपर शयन करके, रात्रि बितादी ॥९५॥

उसके बाद सूर्योदय हो जानेपर, श्रीकृष्णचन्द्र जब वन में जाने के लिये उद्यत हो गये, तब सभी ग्वालबाल, अपनी-अपनी माताओं के द्वारा, पहले से भी अधिक प्रयत्नपूर्वक पहनाये हुए आभूषण आदि से सुसज्जित होकर, खान-पान करके, दर्शकजनों को आनन्द देते हुए, भगवान् श्रीकृष्ण के प्राङ्गण में उपस्थित हो गये ॥९६॥

भगवान् श्रीकृष्ण भी, माता-पिता के सन्तोष के बिना, दूसरी जगह आदर से रहित होकर, अतएव माता-पिता के द्वारा बिशेष उपलालित होकर, तथा माता-पिता के द्वारा कुछ दूर तक स्नेहपूर्वक अनुगत होकर, स्वयं ही सखा बनकर, स्वयं ही बछड़ा बनकर, स्वयं ही संरक्षक बनकर, पहले-पहले दिनों की भाँति, वन के प्रति चल दिये ॥९७॥

इस प्रकार, कुछ महीना बीत जानेपर, अर्थात् पाँछ-छः दिन कम, एक वर्ष बीत जाने के बाद, किसी दिन, भक्तजनानन्ददाता श्रीबलरामजी के सहित, श्रीकृष्ण जब सहसा बन को चल दिये, एवं श्रीकृष्णस्वरूप परममनोहर वे ग्वालबाल तथा बछड़े भी, जब वन को चल दिये, तथा श्रीगिरिराज के निकट, आत्मस्वरूप उन बछड़ों को श्रीकृष्ण जब चरा रहे थे, तब गिरिराज के शिखरपर विद्यमान तृण को चरनेवाली समस्त गैयाएँ, श्रीकृष्णरूप बछड़ाओं को श्रीगोवर्धन के नीचे चरते हुए देखकर, तत्काल पैदा हुए एवं स्तनमात्र का पान करनेवाले बछड़ाओं को छोड़कर, अतिशय वेग की चाल से, मानो आकाश

धेनवो नवोदीर्णवात्सल्यास्तानेव वत्सतरानुपगत्य गत्यवसादेन खिन्ना अपि हम्बेति गद्‌गद-गदन-रुद्धकण्ठं सोत्कण्ठं सोत्साहमभिलिहन्त्यो जिघ्रन्त्यो नतरां निवर्तन्ते, तृणमपि न चरन्ति स्म ॥९८॥

तन्निवृत्तये समुपसन्नाः सन्नावयवाः खेदेनापि निवर्तयितुं यदा ते न शेकुस्तदा परितोऽपरितोषहारिणो हारिणो निजतनयानवलोक्य धेनुवृन्दादप्यधिक-वात्सल्यभाजो भाजोषेण द्रुतमेव तमेव देशमासाद्य मासाद्यमानसौभगान् मूर्ध्नि नासापुटं मुखे मुखं कृत्वा दोर्भ्यामुरसि रसिकतया समुत्थाप्य नयनाश्रुधौतवक्षसश्चित्रलिखिता इव यदा बभूवुः, तदा बलभद्रो भद्रोद्भूतसन्देहो देहोपचित-हर्षविस्मयस्तानालोक्य च क्षणं मनसि परामर्श— 'अहो किमिदम् ?—

प्राङ्नासीत् स्तनपेष्वपि व्रजगवां वात्सल्यमेतादृशं
याद्टक् सम्प्रति हन्त वत्सनिचये मुक्तस्तनेऽपीक्ष्यते ।

---

से ही उड़कर चलती हुईं, स्थिरचित्तवाले गोपों के द्वारा कष्टपूर्वक भारी दण्डों के द्वारा दण्डित करनेपर भी, निवारित न होकर, तत्काल उत्पन्न हुए नवीन वात्सल्य से युक्त होकर, दो-तीन वर्ष की अवस्थावाले, श्रीकृष्णस्वरूप उन बछड़ाओं के निकट आकर, चलने के कष्ट से खिन्न होकर भी, 'हम्बा', 'हम्बा', इस प्रकार बोलते-बोलते, रुके हुए गले से युक्त होकर, उत्कण्ठा एवं उत्साहपूर्वक उन बछड़ाओं को चाटती हुईं एवं सूँघती हुईं, किसी प्रकार भी निवृत्त नहीं होती हैं, और तृण भी नहीं चरती हैं ॥९८॥

तथा वे बड़े-बड़े गोप, उन गैयाओं को लौटाने के लिये, जब उनके निकट चले आये, एवं शीघ्रता से दौड़ने के कारण, उनके घोंटू, जङ्घा, एवं टकने आदि अवयव, सब व्यथित हो गये; अतः वे, खेदपूर्वक भी उन गैयाओं को लौटाने के लिये जब समर्थ न हो सके, तब चारों ओर असन्तोष को हरनेवाले, पुष्पों के हार पहननेवाले, अपने पुत्रोंको देखकर, गोगण से भी अधिक वात्सल्य से युक्त होकर (**भा कान्तिस्तस्या जोषेण सेवनेन**), अपने-अपने पुत्रों के अपूर्वरूप की कान्ति का सेवन करके, शीघ्र ही उसी स्थानपर आकर, अपूर्व शोभा के द्वारा प्राप्त हुए सौभाग्य से युक्त, श्रीकृष्णस्वरूप उन बालकों के मस्तकपर अपनी नासिका को धरकर, एवं मुखपर मुख रखकर, रसिकता के कारण, उनको दोनों हाथों से उठाकर, छाती से चिपटाकर, अपने-अपने नेत्रों के प्रेममय अश्रुजल से अपने-अपने वक्षःस्थल धोकर, जब चित्रलिखे-से खड़े हो गये, तब (**भद्रं यथा स्यात् तथा उद्भूतः सन्देहो यस्य सः**) जिनको भली प्रकार सन्देह उत्पन्न हो गया, वे बलदेवजी, श्रीकृष्णरूप उन ग्वालबालों को तथा बछड़ाओं को देखकर, और "ये हमारे बालक, इन बछड़ाओं को यहाँ क्यों ले आये ?" इस प्रकार के भाव से क्रोध में भरकर, उन ग्वालबालों को पीटने की इच्छा से आनेवाले, उन ग्वालबालों के पितारूप गोपों के उस प्रकार के अपूर्व वात्सल्य को भी देखकर, उनके शरीर में बढ़ा जो हर्ष, उसके कारण, "इन ग्वालबालों के ऊपर, मेरा भी वात्सल्य, अकारण ही क्यों उमड़ रहा है ?" इस प्रकार के विस्मय से युक्त होकर, क्षणभर अपने मन में विचार करने लगे कि, "अहो ! यह क्या आश्चर्य है ? अहह ! पहले व्रज की गैयाओं का, केवल स्तनपान करनेवाले छोटे-छोटे बछड़ाओं के ऊपर भी ऐसा वात्सल्य नहीं था कि, जैसा अब, स्तनपान करना छोड़नेवाले बछड़ाओं के समूहपर दिखाई दे रहा है । एवं पहले बड़े-बड़े गोपों का प्रेम, अपने छोटे-छोटे बालकसमूहपर भी ऐसा

**गोपानां न पुरेदृशः शिशुततौ स्नेहो ममाप्यद्य य-**
**स्तन्मन्ये भवितव्यमत्र हि कयाऽप्यस्मत्प्रभोर्मायया ।।'९९।।**

**अथ कथमपरथा रथाङ्गपाणेरजस्याग्रजस्याग्रतो मम दैवी वाऽऽसुरी वा प्रभवितु-मायाति मायाऽतिमायाविचक्रचूडामणिं तमेव समुपेत्य पृच्छामिच्छामि कर्तुम्, इति निकट-मुपसृत्य 'किमिदमहो महोन्नतबुद्धे ! बुद्धेरगोचरो मम, यदमी बलवदमीवलङ्घिनोऽमरवरा एव सहचराः, अमी च मुनयो नयोद्धुरा एव गोवत्सा इत्येव मे गोचरः । सम्प्रति सम्प्रति-जाने श्रीजाने ! श्रीमान् भवानेव सर्वमिति किमत्र तत्त्वं तत्त्वं कथय' इति कथयेतिहास-कथामिव तत् सकलमानुपूर्व्या कथयन् श्रीयशोदाकुमारः कुमारयामास ।।१००।।**

नहीं था कि, जैसा अपूर्व प्रेम, आज दिखाई दे रहा है। और इन ग्वालबालों के ऊपर, आज मेरा भी, जैसा अपूर्व स्नेह उमड़ रहा है, ऐसा तो पहले भी नहीं था। इसलिये मैं तो यही मानता हूँ कि, इस विषय में हमारे स्वामी, श्रीकृष्ण की कोई अनिर्वचनीय माया ही कारण हो सकती है।" तात्पर्य—माया के द्वारा मोहित होने के कारण, साधारण गोपों का अपने बालकों के ऊपर, वैसा स्नेह का प्राबल्य उचित भी है; किन्तु, मैं तो विशुद्ध ज्ञानघन-स्वरूपवाला हूँ। अतः, मेरी भी स्थिति, उन जैसी क्यों हो रही है ? अतः, मेरे अंशस्वरूप संकर्षण, कारणार्णवशायी आदि हम सब अवतारों के मूलरूप अंशीस्वरूप, हमारे स्वामी श्रीकृष्ण, "कर्तुमकर्तुमन्यथा कर्तुं समर्थ सर्वतन्त्रस्वतन्त्र प्रभु हैं। वे स्वेच्छा से, हम सभी अवतारों को, मोहित करने में समर्थ हैं। अतः, इस विषय में उनकी माया ही कारण है।" यद्यपि श्रीकृष्ण में, बलदेवजी का स्वतःसिद्ध सख्यभाव था, तथापि इस प्रसङ्ग में दास्यभाव के रस का जो आस्वादन है, वह तो उनके गुप्तरहस्य का पता न चलने के कारण, अपनी अयोग्यता का मनन करने से ही हुआ। अर्थात् "मेरे प्यारे मित्र श्रीकृष्ण ने, इस ब्रह्ममोहन-लीला में, मेरे ऊपर विश्वास नहीं किया, इसीलिये इसका रहस्य आजतक मुझ से छिपाकर ही रखा है" इस भाव से उत्पन्न हुई दीनता, एवं प्रेममयी व्याकुलता के कारण ही, बलदेवजी को हठात् दास्यरस का आस्वादन करना पड़ा। इसी प्रकार मधुररस की उपासिका श्रीमती राधिका में, एवं वात्सल्यरस के उपासक श्रीनन्द आदि गोपों में भी, कभी-कभी प्रसङ्गानुसार, दास्यरस का आस्वादन देखा जाता है। प्रमाणं यथा—**तेषामेवोक्तौ—"दास्यास्ते कृपणाया मे सखे दर्शय सन्निधिम्" (भा० १०।३०।४०) "मनसो वृत्तयो नः स्युः कृष्णपादाम्बुजाश्रया."** **(भा० १०।४७।६६)**इत्यादि ।।९९।।

अन्यथा, यदि श्रीकृष्ण की माया नहीं होती तो, रथाङ्गपाणि, अर्थात् सब प्रकार की मायाओं के संहारक तेजवाले सुदर्शनचक्र को हाथ में रखनेवाले, एवं अजन्मा स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण का, मैं (बलराम) बड़ा भाई हूँ; अतः, मेरे सामने देवता या दैत्यों की माया, अपना प्रभाव दिखाने को आ सकती है क्या ? कदापि नहीं। इसलिये अतिशय मायावियों के मण्डल के मुकुटमणि, श्रीकृष्ण से ही, इस रहस्य के पूछने की इच्छा करता हूँ। ऐसा विचार कर, श्रीकृष्ण के निकट जाकर, बलदेवजी ने कहा कि, "अहो ! यह क्या आश्चर्य है ? हे कृष्ण ! तुम तो महान् 'उन्नत' (ऊँची) बुद्धिवाले हो ! अतएव, मेरे ऊपर भी तुम्हारा विश्वास नहीं रहा क्या ? क्योंकि, आज तो तुम, मेरी बुद्धि के भी 'अगोचर' (अविषय) बन रहे हो। तुम्हारी यह बुद्धि की चतुराई, बहुत अच्छी है। क्योंकि, देखो, थोड़ी-सी देर पहले तो, ये सब सखा, बड़े-बड़े बलवान् पापों का उल्लङ्घन करनेवाले देवश्रेष्ठ ही प्रतीत होते थे, एवं ये सब गैयाओं के बछड़े, नीति में धुरन्धर मुनिगण ही दिखाई देते थे। किन्तु, हे श्रीजाने ! (हे लक्ष्मीकान्त) अब तो मैं (बलराम) प्रतिज्ञा करके कहता हूँ कि, इस समय तो, केवल आप ही सब कुछ हो। अर्थात् ये सभी ग्वालबाल एवं

**श्रीकृष्णस्याऽलौकिकमैश्वर्यं दृष्ट्वा ब्रह्मा चकितः**

**एवं वत्सरवत्सरक्षणक्षणकौतुके संवृत्तप्राये प्रायेण हि भगवन्महिम-हिल्लोलगण-गणनायां प्रवृत्तो वृत्तोहः स्वयम्भूः स्वयम्भूर्लोकमागत्य 'चोरितेषु मया वत्सवत्सपेषु तत्र किं वृत्तम्' इति वृत्तमितिरहितस्य तस्य वृत्तमवगन्तुकामः कामपि साध्वसाध्वसतामालम्ब्य दूरत एव तथाविधान् विविधान् विलोक्य वत्सवत्सपान् विस्मितविस्मितविमनाः 'कथममी ततएव त एवागताः, किंवा परे, किंवा प्राकृता एवामी मयापहृता वस्तुतोऽवस्तुतोदये-नाऽलीका नालीकासनस्य गलितो गर्वः' इति स्वमनुगञ्जयन् भगवति परममायाविनि विनिहितमायोऽहितमायो नलिनजो न जोषयितुमात्मानं प्रबभूव ॥१०१॥**

---

बछड़े, आपके अंशस्वरूप, चार भुजाओंवाले विष्णुस्वरूप ही दिखाई देते हैं। इसमें कौन-सा रहस्य है ? उसको तुम्हीं स्पष्ट कह दो।" बलदेवजी के इस प्रकार के प्रश्न को सुनकर, यशोदानन्दन श्रीकृष्ण ने, उस समस्त रहस्य को, इतिहास की कथा की तरह, आनुपूर्वीक कथापूर्वक क्रीडापूर्वक प्रकाशित कर दिया। तात्पर्य—यह रहस्य श्रीकृष्ण ने, बलदेवजी को पहले क्यों नहीं बताया ? आज सालभर के बाद क्यों बताया ? इसमें श्रीकृष्ण का गूढ अभिप्राय यही था कि, यदि मैं, पहले ही कह देता हूँ तो, मेरे बड़े भैया बलदेवजी, स्वभावतः परमदयालु हैं, ब्रह्मा के द्वारा चुराये हुए ग्वालबाल एवं बछड़ाओं की उस दशा को वे नहीं सह सकेंगे। एवं क्रोध में आकर, वे, ब्रह्मा को तत्काल दण्ड देने में भी प्रवृत्त हो सकते हैं। यदि ऐसा हो गया तो, मैं, जिस लीला को परिपूर्ण करना चाहता हूँ, उसका निर्वाह भी नहीं हो पायेगा। यदि उस लीला की समाप्ति के बाद सुनाता हूँ तो, बड़े भैयाजी कहेंगे कि, भैया ! कन्हैया ! तुमने यह रहस्य उसी समय क्यों नहीं सुनाया ? उसमें क्या हानि हो जाति ? क्योंकि, ग्वालबाल एवं बछड़ा आदि बनने के उस दृश्य को मैंने तो देखा ही नहीं। यदि बलदेवजी ने ऐसा सोच किया तो, मेरे मन में विरसता आ जायगी। यदि इस रहस्य को नहीं कहता हूँ तो, सब कुछ कहने के योग्य, श्रीबलदेव जैसे सखा के विषय में, विश्वास के सम्बन्ध के अभाव से, पुनः सख्यरस की ही हानि हो जायगी। अतः, प्रायः वर्ष की समाप्ति में कहनेपर तो कोई दोष नहीं रहेगा। यह सब सोचकर, श्रीकृष्ण ने, ब्रह्मस्तुति से पहले ही अपना नाटक, बलदेवजी को दिखा दिया ॥१००॥

**श्रीकृष्ण के अलौकिक ऐश्वर्य को देखकर, ब्रह्मा का चकित होना**

इस प्रकार सालभरतक बछड़ाओं की रक्षा का उत्सवमय कौतुक, जब प्रायः समाप्त-सा हो चला, तब प्रायः करके, भगवान् श्रीकृष्ण के महिमारूप अपार समुद्र की तरङ्गश्रेणि की गिनती में लगे हुए, ब्रह्मा का तर्क भी, प्रायः समाप्त हो चुका था। अतः, ब्रह्मा ने भूलोक में आकर, स्वयं विचार किया कि, "मेरे द्वारा चुराये गये बछड़ा एवं ग्वालबालों के विषय में क्या हुआ ?" यह विचारकर, लीलाओं की इति-मिति से रहित, श्रीकृष्ण के चरित्र को जानने की इच्छा से युक्त होकर, किसी अनिर्वचनीय निर्भीकता का भली प्रकार आश्रय लेकर, ब्रह्मा ने उसी प्रकार के अनेक बछड़े एवं ग्वालबालों को देखकर (**विस्मितेन विस्मयेन विगतं स्मयं यस्य स चासौ विमनाश्च**), विस्मय के कारण, मन्दमुसकान से रहित होकर, मन से दुःखित होकर, *अपने मन में विचार किया कि, "मैंने, जो बछड़े एवं ग्वालबाल चुराये थे, क्या वे, ये ही यहाँपर आ गये हैं, एवं किस प्रकार आ गये हैं ? अथवा ये सब, दूसरे ही हैं क्या ?अथवा मैंने, इन प्राकृत-बछड़ा एवं ग्वालबालों का ही अपहरण किया है; अथवा यथार्थ सत्यों का ? अथवा वस्तुतः वास्तविकता*

अनभिज्ञ इव स्वचरितेनैवाऽकृतीभवन् स्वयैव मायया स्वयमेव बद्ध इति वैफल्येनाऽलीका नालीकासनस्य कृतिरासीत् ॥१०२॥

अथ पुनरपि तान् समालोकयति सति तस्मिन्—

सर्वे पङ्कज-शङ्ख-चक्र-गदिनः श्रीमच्चतुर्बाहवोऽ-
नन्तानन्दचिदेकमात्रवपुषः सूर्येन्दुकोटित्विषः ।
लीलोल्लासितलोमकूपकुहरोन्मज्जन्निमज्जत्तर-
स्वेदाम्भःकणिकानिकायसदृश-ब्रह्माण्डभाण्डव्रजाः ॥१०३॥

किञ्च, श्यामाः कुण्डलिनो मणीमुकुटिनः केयूरिणो हारिणः
कूजत्कङ्कणिनः क्वणत्कटकिनो मञ्जीरिणो निष्किणः ।
आकण्ठप्रपदं लसत्तुलसिकामालालिझङ्कारिणः
खेलन्मेखलिनस्तडिद्व्यतिकरश्रीचेलिनस्ते बभुः ॥१०४॥

अथ प्रतिजनमेकेन परमेष्ठिना द्वाभ्यामश्विभ्यां त्रिभिर्गुणैश्चतुर्भिर्वेदैः पञ्चभिस्तन्मात्राभिः षड्भिर्ऋतुभिः सप्तभिर्ऋषिभिरष्टभिः सिद्धिभिर्वसुभिश्च नवभिर्निधिभिर्ग्रहैश्च

---

का उदय न होने के कारण, मैंने अलीक, अर्थात् मिथ्याभूत मायिकों का ही अपहरण कर डाला ?" **(नालीकासनस्य कमलासनस्य ब्रह्मण इत्यर्थः)** इस प्रकार विचारते-विचारते, ब्रह्मा का अहङ्कार ही विनष्ट हो गया। इस प्रकार परममायावी भगवान् के ऊपर, अपनी माया का प्रभाव जमानेवाला, एवं **(अहितं मिमीते इति अहितमायः)** अहित का निर्माण करनेवाला ब्रह्मा, अपने को अपने आप फटकारता हुआ, अपनी आत्मा को सन्तुष्ट करने को समर्थ न हुआ ॥१०१॥

एवं 'अनभिज्ञ' (मूर्ख)व्यक्ति की तरह, अपने चरित्र के द्वारा, स्वयं ही 'अकृती' (मूर्ख या अकृतार्थ) होकर, एवं मैं तो, अपनी माया के द्वारा अपने आप, स्वयं ही निबद्ध हो गया। इस प्रकार की विकलता के कारण, ब्रह्मा की सारी करतूत, मिथ्या हो गयी ॥१०२॥

उसके बाद ब्रह्मा फिर भी, जब उन ग्वालबाल एवं बछड़ों को देखने लगे, तब तो वे सबके सब, शङ्ख-चक्र-गदा-पद्म धारण करनेवाले, शोभायमान चार भुजाओंवाले, अनन्त आनन्दमय एवं केवल चैतन्यमात्र शरीरवाले, करोड़ों सूर्य-चन्द्रमा के समान कान्तिवाले होकर शोभा पा रहे थे; एवं लीलापूर्वक उल्लासित हुये उनके रोमकूपरूप छिद्रों में, ब्रह्माण्डरूप भाण्डों के समूह, पसीने की बिन्दु के समूह की तरह, खूब उछलते एवं डूबते हुए दिखाई देते थे ॥१०३॥

किंच वे सब श्यामवर्णवाले, कुण्डलोंवाले, मणिमयमुकुटोंवाले, बाजूबन्दोंवाले, अनेक प्रकार के हारोंवाले, झणझणाते हुए कङ्कणोंवाले, शब्द करते हुए कड्डलाओंवाले, नूपुरोंवाले, पदक या मुहरों की मालावाले होकर, एवं कण्ठ से लेकर चरणोंतक शोभायमान जो तुलसी की मालाएँ, उनके ऊपर झङ्कार करनेवाले भ्रमरों से युक्त होकर, तथा कटितटपर क्रीडा करती हुई करधनी से युक्त होकर, और **(तडितो विद्युतो या व्यतिकरश्रीः उन्मेषशोभा तद्वत् चेलानि वस्त्राणि येषां ते)** बिजली की चमकती हुई शोभा के समान, पीताम्बर धारण करनेवाले होकर शोभा पा रहे थे ॥१०४॥

**दशभिर्विश्वेदेवैरेकादशभी रुद्रैर्द्वादशभिरादित्यैस्त्रयोदशभिर्बहिरन्तरिन्द्रियाधिष्ठातृदेवैश्चतुर्दशभिर्मनुभिः पञ्चदशभिस्तिथिभिः षोडशभिर्विकारैर्मूर्तिमद्भिरुपास्यमाना मानान्तराऽनधिगम्यमाना ददृशिरे दृशि रेचितकृपातरङ्गतयाऽऽगतया च सर्वसौन्दर्यसम्पदा कृतास्पदाः॥१०५॥**

**एवमवलोकयन्नेव सर्वमेव वासुदेवमयमिति जानन्नविलम्बेनैव दध्योदनकवलकरं बलकरं रसायनमिव सर्वसुहृदां हृदां रञ्जनं परितोऽपरितोषेण पुरेव वपुरेव बहुलमाखेदयन्तं वत्सान् वत्सपांश्च समनुसन्दधानं दधानं च कक्षे वेत्रं विषाणं च, जठरपटपरीत-मुरलीकमलीकविमनस्कताविरसमिव तत इतो विलोकयन्तमेकमेव विचरन्तम् (छा० ६।२।१)**

पश्चात् ब्रह्मा ने देखा कि, वे ग्वालबाल एवं बछड़े सभी, नारायणस्वरूप हैं। इस प्रकार वे प्रत्येक नारायणस्वरूप—एक ब्रह्मा, दो अश्विनीकुमार, सत्त्व, रज, तमः—इन तीन गुण; चारों वेद; 'शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध'-नामक पञ्चतन्मात्रा; वसन्त आदि छः ऋतु; सप्तऋषि; 'अणिमा, महिमा, गरिमा, लघिमा, प्राप्तिः, प्राकाम्य, ईशित्व, वशित्व'-नामक अष्टसिद्धि; एवं 'द्रोण, प्राण, ध्रुव, अर्क, अग्नि, दोष, वसु, विभावसु'-नामक अष्टवसु; एवं 'महापद्म, पद्म, शङ्ख, मकर, कच्छप, मुकुन्द, कुन्द, नील, खर्व'-नामक नवनिधि; एवं सूर्य आदि नवग्रह; एवं 'ऋतु, दक्ष, वसु, सत्य, काम, काल, धुरि, रोचन, माद्रव, पुरुरवा'-नामक दश विश्वेदेव; दश वायु; एवं 'मन्यु, मनु, महिनस, महान्, शिव, ऋतध्वज, उग्ररेता, भव, काल, वामदेव, धृतव्रत'-नामक एकादश रुद्र; एवं 'विवस्वान्, अर्यमा, पूषा, त्वष्टा, सविता, भग, धाता, विधाता, वरुण, मित्र, शक्र, उरुक्रम'-नामक द्वादश आदित्य (सूर्य); एवं 'दिशा, वायु, सूर्य, वरुण, अश्विनीकुमार, अग्नि, इन्द्र, विष्णु, मित्र, प्रजापति, चन्द्रमा, ब्रह्मा, रुद्र'-नामक ये त्रयोदश बाह्येन्द्रिय एवं अन्तरिन्द्रियों के अधिष्ठातृदेव; एवं 'स्वायंभुव, स्वारोचिष, उत्तम, तामस, रैवत, चाक्षुष, वैवस्वत, सावर्णि, दक्षसावर्णि, ब्रह्मसावर्णि, धर्मसावर्णि, रुद्रसावर्णि, देवसावर्णि, इन्द्रसावर्णि'-नामक चतुर्दश (चौदह) मन्वन्तरों के अधिपति चौदह मनु; तथा प्रतिपदा आदि पन्द्रह तिथि; और पञ्चज्ञानेन्द्रियाँ-पञ्चकर्मेन्द्रियाँ-एक मन-एवं पञ्चमहाभूत इस प्रकार मिलकर, मूर्तिमान् सोलह विकारों के द्वारा उपासित हो रहे थे। अर्थात् एक की गिनती से लेकर सोलह की गिनतीतक, गिनाये हुए सभी तत्त्व, मूर्तिमान् होकर, नारायण रूप में दिखाई देनेवाले प्रत्येक ग्वालबाल एवं बछड़ा के निकट, उपासना करते हुए दिखाई दे रहे थे। वे सभी भगवत्-स्वरूप दूसरे प्रमाणों से नहीं जाने जा रहे थे; किन्तु, स्वयं दी हुई स्वप्रकाशरूप शक्ति के द्वारा ही, स्वयं दिखाई दे रहे थे। एवं ब्रह्मा के ऊपर कृपा करने के लिये, उनकी दृष्टि में, कृपारूप तरङ्गों से मिलकर, आई हुई समस्त सौन्दर्यरूप सम्पत्ति के द्वारा, वे सभी रूप, अपने आधार बनाये जा रहे थे। अर्थात् वे सभी रूप, स्वाभाविकी सौन्दर्यरूप सम्पत्ति से परिपूर्ण थे। ब्रह्मा ने उन सबको इसी प्रकार देखा ॥१०५॥

इस प्रकार देखते हुए वे चतुर्मुख-ब्रह्मा, सब कुछ वासुदेवमय ही है, यह जानकर, तत्काल शीघ्रतापूर्वक, दध्योदन के ग्रास को अपने बायें-हाथ में रखनेवाले, एवं बलकारक रसायन की तरह, सभी मित्रों के हृदयों का अनुरञ्जन करनेवाले, पहले की भाँति चारों ओर असन्तोषपूर्वक बछड़ा एवं ग्वालबालों को ढूँढने के कारण, अपने कोमल शरीर को ही महान् खेद पहुँचानेवाले, खोये हुए बछड़ा एवं ग्वालबालों का अनुसन्धान करनेवाले, अपनी बायीं-बगल में वेत्र, एवं शृङ्ग को धारण करनेवाले, अपने उदरपर बँधी हुई फेंट में वंशी को धरनेवाले, एवं बनावटी विमनस्कता से, मानो कुछ 'विरस' (उदासीन) से लगनेवाले, तथा चकित की भाँति इधर-उधर देखनेवाले, अकेले ही वन में विचरण करनेवाले, और उस समय **"एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म"** इस श्रुति के अर्थ को मूर्तिमान् प्रगट करके दिखानेवाले, उन अकेले श्रीकृष्ण को

'एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म' इत्यर्थमिव मूर्तिमन्तमालोक्य निराबाधापराधाऽऽपराजित इव चतुर्मुख-श्चतुःसानुः कनकगिरिरिव दण्डवद् भुवि निपपात ॥१०६॥

समनन्तरं संचारतो विरतो विहितस्थितिरेव केवलमभूदभूतपूर्व-गाम्भीर्यो विविध-शक्ति-नर्तकी-नाटचसूत्रधारः सकलगुणाधारस्तमालतरुकडम्ब इव निश्चलः ॥१०७॥

ब्रह्मस्तुतिः

तदनु चतुर्मुख-चतुर्मुकुटकोटिमहामणीन्द्र-मरीचिवीचयो भगवच्चरणकमलस्पर्श-काम्ययेव धावन्त्यो भगवत एव चरणनखरमणीमञ्जरीभिरनधिकारितया निवार्यमाणा इव कुण्ठतामापेदिरे यदि, तदा नालीकासनो नाऽलीकासनो भवन् उत्थायोत्थाय भूयो भूयो नत्वा यथापराधमतिनम्रतामुपगम्य तमस्तौषीत् ॥१०८॥

---

देखकर, बाधारहित भारी अपराध के द्वारा, भली प्रकार पराजित-से होकर, चार शृङ्गोंवाले सुवर्ण के पर्वत की तरह, भूमिपर दण्डवत् गिर पड़े। भावार्थ यह है कि, इस प्रकार श्रीकृष्ण ने, प्रत्येक ग्वालबाल एवं बछड़ा में, सपरिकर वैकुण्ठनाथके-से महान् ऐश्वर्य को दिखाकर, ब्रह्मा को मदरहित बनाकर, पश्चात् दीनतामयी व्याकुलता से उत्पन्न होनेवाले प्रेम के द्वारा परमशुद्ध बनाकर, पश्चात् अहैतुकी अपनी परमकृपा के द्वारा, अपने अलौकिक तेज से सबको आच्छादित करनेवाले, मूलभूत अपने स्वरूप का भी दर्शन करा दिया। एवं इस गद्य में 'दध्योदन' लिये हुए दर्शन देने से, यह जाना जाता है कि, ग्वालबालों की तरह श्रीकृष्ण की भी उसी रूप से स्थिति, वर्षभरतक बराबर बनी रही। एवं एक रूप से प्रतिदिन व्रज में जाना, एवं एक रूप से वन में रहना भी, "जनकपुरी में बहुलाश्व-राजा एवं श्रुतदेव-ब्राह्मण, इन दोनों के यहाँ, एकसाथ, दो रूप से जाने की तरह, सिद्ध हो जाता है।" वन में रहनेवाले श्रीकृष्ण के प्रकाश रूप के लिये, समय का बीतना भी, सखाओं की तरह, संक्षेप में ही हो गया। क्योंकि सालभर बाद भी, दध्योदन का ग्रास, उसी प्रकार का था ॥१०६॥

उसके बाद वृन्दावन में भ्रमणरूप कार्य से विरत होकर, कदम्बवृक्ष के नीचे स्थित होकर, अभूतपूर्व गम्भीरता से युक्त होकर, अनेक प्रकार की शक्तिरूपा नर्तकियों के नाटक के सूत्रधारस्वरूप, एवं सकल गुणों के आधारस्वरूप श्रीकृष्ण, तमालवृक्ष के अंकुर की तरह, केवल निश्चलभाव से ही स्थित हो गये ॥१०७॥

**ब्रह्मस्तुति**

तत्पश्चात् चार मुखवाले ब्रह्मा के चारों मुकुटों के अग्रभागों में लगी हुई उत्तमोत्तम बड़ी-बड़ी मणियों की किरणें, मानो भगवान् श्रीकृष्ण के चरणकमलों के स्पर्श करने की कामना से दौड़ती हुईं, स्पर्श की अधिकारिणी न होने के कारण, मानो श्रीकृष्ण के चरणनखों की कान्तियों के द्वारा निवारित-सी होकर, जब कुण्ठित हो गईं, तब ब्रह्माजी ने **(अलीकमसनं दीप्तिर्यस्य सः तथा न भवन् भगवच्चरण-नखकान्तिभिः स्पृष्टत्वात्)** भगवच्चरणों के नखों की कान्ति के स्पर्श के कारण, सार्थक कान्ति से युक्त होकर, बारंबार उठकर, एवं बारंबार नमस्कार करके, अपने अपराध के अनुसार अतिशय नम्रता को स्वीकार करके, श्रीकृष्ण की स्तुति करनी आरम्भ कर दी ॥१०८॥

**जय जय नूयते चिदवबोधरसैकमयं, घनरुचि चन्द्रकस्तवकगौञ्जिक-हारभृतः ।**
**चलवनमालिकं कवलवेणुविषाणभृतो, वपुरिदमद्भुतं व्रजपुरन्दरनन्दन ! ते ॥१०९॥**
**अथ मदनुग्रहार्थकमशेषविशेषतया, प्रकटितमद्भुतं यदिह वत्सपवत्सवपुः ।**
**अपि लवमस्य भो न महिमानमवैमि विभो !, किमुत तवेद्दशाऽयुतविकाशविकारकृतः ॥११०॥**
**अपि च चतुर्भुजाः कमलकम्बुगदारिभृतो, घनरसचिन्मया निखिलभूतिभृतः सकलाः ।**
**त्वमजित ! केवलं ललितगोपतनुर्द्विभुजो, न हि विकृतिं प्रयात्यखिलकारण ! ते प्रकृतिः ॥१११॥**
**अतिरसवर्षिणीं तव पदाम्बुजभक्तिविधा-,महह विहाय यः प्रयतते ह्यवबोधकृते ।**
**न स लभते श्रमादपरमण्वपि हन्त फलं, तुषबुषघाततो न हि कदापि फलोपगमः ॥११२॥**

---

ब्रह्मा के चारों मुखों से चारों वेदों का प्रादुर्भाव हुआ है। अतः, चारों मुखों से होनेवाली यह स्तुति भी, वेदस्तुति के समान है। अतः, ग्रन्थकार ने इस ब्रह्मस्तुति को भी, वेदस्तुति के 'नर्दटक' या 'नर्कुटक'—नामक छन्द में ही निबद्ध किया है। (**तल्लक्षणं यथा—वृत्तरत्नाकरे—"हयदशभिर्नजौ भजजला गुरु नर्कुटकम्" इति**)।

हर्ष एवं मङ्गलपूर्वक जय-जयकार करते हुए, ब्रह्माजी स्तुति करते हुए बोले कि, "हे व्रज-मण्डल-महीमहेन्द्र-नन्दनन्दन ! आपकी सदा जय-जयकार हो प्रभो ! आप, मयूरपिच्छ का मुकुट, पुष्पों के गुच्छाओं की माला, एवं गुञ्जाओं के हारों को धारण किये हुए हो, एवं दध्योदन का ग्रास, वेणु, एवं श्रृङ्ग को भी धारण किये हुए हो। अतः, इस प्रकार से परमअद्भुत आपके इस 'श्रीविग्रह' (शोभायमान शरीर) की, मैं स्तुति करता हूँ। आपका शरीर, केवल सच्चिदानन्द-ज्ञानरसमय है, एवं चञ्चल वनमाला से युक्त है। इस श्लोक में **"नौमीड्य ! तेऽभ्रवपुषे"** (भा० १०।१४।१) इस श्लोक का सारांश आ गया ॥१०९॥

"हे प्रभो ! मेरे ऊपर अनुग्रह करने के लिये, समस्त विशेषतापूर्वक इस स्थानपर बछड़ा एवं ग्वालबालोंका-सा जो अद्भुत शरीर प्रगट किया था, मैं, उस शरीर की अणुमात्र महिमा को भी नहीं जानता हूँ। फिर इस प्रकार के अनन्त विकाशरूप विभागों को धारण करनेवाले, तुम्हारी महिमा को नहीं जानता हूँ, इस विषय में तो कहना ही क्या है ? इस श्लोक में **"अस्यापि देव ! वपुषः"** (भा० १०।१४।२) इसका भाव आ गया ॥११०॥

इस श्लोक में **"साक्षात्तवैव किमुतात्मसुखानुभूतेः"** (भा०१०।१४।२) इस श्लोक के 'साक्षात्'-पद का तात्पर्य कहते हैं कि, "हे अखिलकारण ! अर्थात् हे प्रभो ! आप तो प्रापञ्चिक पृथ्वी आदि पदार्थों के तथा 'अप्रापञ्चिक' (अप्राकृत) सपरिकर वासुदेवादि स्वरूपों के भी कारणरूप हो ! अतएव, समस्त वत्सगण एवं गोपबालकगण चार भुजाओंवाले, एवं शङ्ख, चक्र, गदा, पद्म धारण करनेवाले हो गये थे; तथा सभी सच्चिदानन्द-घनरसय शरीरवाले थे; सभी समस्त ऐश्वर्यों से परिपूर्ण थे। किन्तु हे अजित ! आप तो केवल दो भुजाओंवाले परमसुन्दर गोपाल-विग्रह से ही युक्त रहते हो। क्योंकि, आपकी प्रकृति, अर्थात् सर्वमूलभूत गोपाल रूप, 'विकृति' (विकार) को नहीं प्राप्त होती। तात्पर्य—आप तो निर्विकार द्विभुज रूप से ही सदा विराजमान रहते हो ॥१११॥

"हाय ! इतनेपर भी जो व्यक्ति, अतिशय परमानन्द की वर्षा करनेवाली, तुम्हारे चरणारविन्दों की भक्ति के प्रकार को छोड़कर, केवल ज्ञान के लिये ही प्रयत्न करता रहता है, हाय ! वह व्यक्ति, केवल

**विजहति ये प्रयासमवबोधविधौ सुधियो, दधति तवाङ्घ्रिपङ्करुहभावमतीवदृढम् ।**
**अतिकुतुकी स्ववानपि कृपाब्धितरङ्गचल-,स्त्वमजित तैर्जितो भवसि नाथ तदीयवशः ।।११३।।**
**कतिचन ते पुरा परमहंसवतंसगणा-,स्तव पदपङ्कजे सदनुरागविलासभृतः ।**
**तव चरितामृत-श्रवण-कीर्तन-चिन्तनतः, किमपि सनातनं तव सुखेन पदं प्रययुः ।।११४।।**
**तदपि च निर्गुणस्य तव पुण्यगुणैकनिधे-,र्न हि महिमाऽमलात्मभिरवैतुमहो सुशकः ।**
**अनुभवमात्रतः परमनन्यविबोध्यतया-,ऽप्यविकृतितो भवेद् यदि भवत्यपि नेतरथा ।।११५।।**

---

परिश्रम के सिवाय, दूसरा अणुमात्र फल भी नहीं प्राप्त कर पाता। क्योंकि, केवल तुषवाले भुस के कूटने से, धान्यरूप फल की प्राप्ति कभी भी नहीं हो पाती। इस श्लोक में **"श्रेयःस्त्रुतिम्" (भा० १०।१४।४)** इत्यादि श्लोक का भावार्थ आ गया ।।११२।।

"किन्तु जो बुद्धिमान् व्यक्ति, जीव-ईश्वर की एकतानुसन्धानरूप व्यर्थज्ञान के प्रकार में, व्यर्थ परिश्रम को छोड़ देते हैं, एवं तुम्हारे चरणारविन्दों के भाव को अतिशय दृढतापूर्वक धारण कर लेते हैं, हे अजित ! अर्थात्, आप अजित होकर भी, उनके द्वारा पराजित हो जाते हो। तथा हे नाथ ! आप ऐसे अतिशय 'कौतुकी' (खिलाड़ी) हो कि, स्वतन्त्र होकर भी, अपने अकारण-करुणा-वरुणालय की तरङ्गों से चञ्चल होकर, उन भक्तों के वश में हो जाते हो। इस श्लोक में **"ज्ञाने प्रयासमुदपास्य" (भा० १०।१४।३)** इत्यादि का भाव आ गया ।।११३।।

"आप, भक्तों के ही अधीन रहते हो, ऐसा विचारकर, पहले युगों में भी, परमहंसों के मुकुट-मणि कुछ महात्मागण, तुम्हारे चरणारविन्दों में श्रेष्ठ अनुरागमय विलास को धारण करके, तुम्हारे चरितामृत के श्रवण, कीर्तन एवं चिन्तन के प्रभाव से, तुम्हारे किसी अनिर्वचनीय, सनातन गोलोकरूप स्थान में, सुखपूर्वक अनायास ही पहुँच गये। इस श्लोक में **"पुरेह भूमन् ! बहवोऽपि योगिनः" (भा० १०।१४।५)** इत्यादि श्लोक का भाव आ गया ।।११४।।

"प्रश्न—हे प्रभो ! यदि आप कहो कि, केवल भजन का ही इतना आग्रह क्यों स्थापित करते हो ? क्योंकि, बहुत-से शास्त्रों के विचार से, उत्पन्न होनेवाले ज्ञान के द्वारा, विनष्ट हुए संशय आदि की मलिनता से रहित, निर्मल अन्तरात्मा के द्वारा ही, उस ब्रह्म की महिमा के ज्ञान की सिद्धि हो जायगी। तथा **"तमेव विदित्वातिमृत्युमेति"** इत्यादि श्रुति के प्रमाण से, कुछ ज्ञान का आग्रह भी धारण कर लो। इसके उत्तर में कहते हैं कि, 'तदपि', अर्थात् उस प्रकार के अपरोक्ष ज्ञान के हो जानेपर भी, अमलात्मा महात्मा भी आपकी महिमा को जानने के लिये समर्थ नहीं हो सकते। क्योंकि, आप निर्गुण, अर्थात् प्राकृतगुणों से रहित हो, एवं मङ्गलमय कल्याणगुणों के निधि हो। यदि कहो कि, तो कैसे जानी जा सकती है ? इसके उत्तर में कहते हैं कि, अनुभवमात्र से जानी जा सकती है; अर्थात् भक्तिभावपूर्वक किये गये भजनमात्र से उत्पन्न, केवल अनुभव से ही, यदि तुम्हारी कुछ महिमा जानी जा सकती है, यह सम्भव है; अन्यथा, शास्त्रों के द्वारा उत्पन्न हुए ज्ञान आदि के द्वारा तो, बिल्कुल भी नहीं जानी जा सकती। क्योंकि, आपने भी तो, गीता में यही कहा है कि, **"भक्त्या मामभिजानाति यावान् यश्चास्मि तत्त्वतः" (गी० १८।५५), "भक्त्या त्वनन्यया शक्य अहमेवंविधोऽर्जुन ! ज्ञातुं द्रष्टुं च तत्त्वेन प्रवेष्टुं च परंतप !" (गी० ११।५४)**। प्रश्न—किस प्रकार के अनुभव से मेरी महिमा जानी जा सकती है ? उत्तर—प्राकृत-विकाररहित अनुभव से। सो भी, केवल अनन्यभाव से जानने की प्रक्रिया से ही, जानी जा सकती है,

**तव गुणसागरस्य गुणमेकमपीश्वर ! के, गणयितुमीशते हितकृते ह्यवतीर्णवतः ।**
**अपि धरणीरजांस्यपि च भानि तुषारकणा, अपि गणनीयतां दधति कस्य च कालवशात् ॥११६**

**तव तदनुग्रहग्रहिलताऽध्वनि दत्तदृशो, निजनियतिक्रमोपगत-दुःखसुखोपभुजः ।**
**वचनवपुर्मनोभिरनुसंदधतश्च भवत्-,पदकमलं भवन्ति तव धामनि दायभृतः ॥११७॥**

**अथ मदभव्यतां कलय नाथ ! जगद्विरलां, त्वयि परमेश्वरे प्रथितमायिकिरीटमणौ ।**
**स्वविहितमायया स्वयमिहास्मि विमोहितधी-,रनलकणः क्व च क्व च महाप्रलयज्वलनः ॥११८**

**पुरुकृप ! मृष्यतां मम महानपि मन्तुरयं, सहजरजोभुवः पृथगधीश्वरभावभृतः ।**
**बलवदजावलेपपरिलेप-महाकुमते-,रयि मयि नाथवानयमितीव विधेहि कृपाम् ॥११९॥**

---

अन्यथा नहीं। इस श्लोक में **"तथापि भूमन् ! महिमा"** (भा० १०।१४।६) इत्यादि श्लोक का भावार्थ आ गया ॥११५॥

"आपकी महिमा का जानना तो दूर रहे। किन्तु, आपके एक गुण की महिमा की बात भी बहुत दूर है। उस एक गुण का गिनना भी कठिन है। क्योंकि, आपके एक गुण के भी भेद-प्रभेद अनन्त हैं। इसी भाव को बताते हुए, ब्रह्मा—"हे सर्वेश्वर ! आप तो गुणों के सागर हो, एवं आप, जगत् के हित के लिये ही अवतीर्ण हुये हो। इसलिये आपके एक गुण को भी गिनने के लिये संसार में कौन-से व्यक्ति समर्थ हो सकते हैं ? अर्थात् कोई नहीं। हाँ, कोई व्यक्ति, कई जन्मोंतक योगसाधन करके, सामर्थ्य प्राप्त करके, पृथ्वी के रज के कणों को, आकाश के ताराओं को, ओस के कणों को, यदि योगशक्तिपूर्वक बहुत कालतक गिनता रहे तो, वे पृथ्वी के रजों के कण आदि कभी, किसी प्रकार कालवशात् गिनती में आ सकते हैं; किन्तु, आपके एक गुण को भी गिनने को कोई भी समर्थ नहीं हो सकते। इस श्लोक में **"गुणात्मनस्तेऽपि गुणान् विमातुं"** (भा० १०।१४।७) इसका भाव आ गया ॥११६॥

"तब ऐसी स्थिति में, कृतार्थ कौन हैं ? इसके उत्तर में ब्रह्मा बोले कि, "इसलिये आपकी महिमा एवं गुणों की गिनती के चक्कर को छोड़कर, जो व्यक्ति, आपके अनुग्रहमय आग्रह से युक्त मार्ग में दृष्टि लगाकर, अर्थात् आपकी अनुकम्पा की बाट देखकर, अपने अदृष्ट के अनुसार आनेवाले, सुख-दुःख का उपभोग करते हुए, एवं काया, मन, वाणी के द्वारा, आपके चरणकमल का अनुसन्धान करते रहते हैं, वे व्यक्ति ही, तुम्हारे धामप्राप्ति के विषय में, अधिकारी हो जाते हैं। इस श्लोक में **"तत्तेऽनुकम्पाम्"** (भा० १०।१४।८) इसका सारांश आ गया ॥११७॥

"किन्तु मैं तो, पूर्वोक्त प्रकार के व्यक्तियों में से, कोई भी नहीं हूँ। अपितु, परममन्द बुद्धिवाला ही हूँ। इस अभिप्राय को लेकर बोले कि, "हे नाथ ! मेरी मूर्खता को तो जरा देखिये। क्योंकि, मेरे जैसी मूर्खता, संसार में बहुत कम मिलेगी। देखो, आप सर्वेश्वर हैं, एवं प्रसिद्ध मायावियों के मुकुटमणिस्वरूप हैं। अतः, इस प्रकार के सर्वोत्कृष्ट आपके ऊपर स्वयं मेरे द्वारा की गई माया के द्वारा, मैं स्वयं ही, विमोहित बुद्धिवाला बन गया हूँ। क्योंकि देखो, अग्नि का एक 'कण' (चिनगारी) कहाँ, एवं महाप्रलय-कालीन महान् अग्नि कहाँ ? इस प्रकार इन दोनों में, जैसे महान् तारतम्य है, उसी प्रकार आपके सामने, मेरी भी वही स्थिति है। इस श्लोक में **"पश्येश ! मेऽनार्यम्"** (भा० १०।१४।९) इस श्लोक का भाव आ गया ॥११८॥

**क्व महदहंमही-ख-मरुदम्बु-कृशानुसमा,-वृतजगदण्डभाण्डगत-सप्तवितस्तितनुः ।**
**अहमहह क्व चेदृशपरार्धपरानुगता-,गतपथरोमकूपनिकरेश ! तवेश्वरता ॥१२०॥**
**अपि जननीजनोदरगतस्य शिशोश्चरणो-,न्नमनविधिर्भवेन्न जननीष्वपराधकरः ।**
**त्वदुदरवर्तिनी निखिलजीवघटेति विभो, त्वमसि जगत्प्रसूरिति समक्षकृतोऽनुभवः ॥१२१॥**
**अथ जलशायिनो भगवतश्च तवैव तनो,-र्यदहमभूवमीश्वर ! ततोऽसि ममापि पिता ।**
**नहि जनकोऽसतस्तनुभुवोऽप्यपराधकृतः, परिहरते निसर्गसुतवत्सलताकुशलः ॥१२२॥**

---

"हे विपुलकृपावाले ! प्रभो ! इस मेरे महान् अपराध को भी, आप, क्षमा कर दीजिये । देखो, नाथ ! मैं तो स्वाभाविक रजोगुण से उत्पन्न हुआ हूँ, एवं आप से अलग ही अधीश्वरपने के भाव को धारण किये हुए हूँ, तथा "मैं बलवान् ब्रह्मा हूँ" इस प्रकार का जो अहङ्कार, अथवा आपकी अतिशय प्रबल माया के कारण बढ़ा जो अहङ्कार, उस अहङ्कार की चारों ओर लिपाई से, मैं, नितान्त कुमतिवाला हो रहा हूँ; अतः, मेरे अपराध को क्षमा कर दीजिये । यदि कहो कि, इस प्रकार के अपराधवाले तुझपर, मेरी कृपा की सम्भावना भी किस प्रकार हो सकती है ? इस विषय में, मैं, आपको कृपा की उत्पत्ति की रीति का स्मरण कराता हूँ । आप अपने मन में, यह विचार लीजिये कि, "यह ब्रह्मा, मुझ से दूसरी जगह भले ही अपने को स्वयं स्वामी मानता हो; किन्तु, मेरे निकट तो, यह मुझको ही, अपना स्वामी मानता है । अतः, मैं ही इसका स्वामी हूँ, यह भी मेरा ही सेवक है" इस प्रकार के निजीभाव से ही, मेरे ऊपर कृपा कर दीजिये । इस श्लोक में **"अतः क्षमस्वाऽच्युत !"** (भा० १०।१४।१०) इस श्लोक का भावार्थ आ गया ॥११९॥

"प्रश्न—यदि कहो कि, जिस प्रकार मैं, समस्त जगत् का प्रभु हूँ, उसी प्रकार तू भी, यदि अपनी प्रभुता की ख्याति करता रहता है, तब तो तेरे प्रति, मेरा स्पर्धा करना ही उचित है, कृपा करना नहीं । इसके उत्तर में, "प्रभो ! मैं तो यही कहता हूँ कि, स्पर्धा तो थोड़ी-सी समानता में तो हो सकती है; किन्तु, महती विषमता में नहीं । देखो, मेरे में, एवं आप में तो, आकाश-पाताल के समान महान् अन्तर है । क्योंकि, महत्तत्त्व, अहङ्कार, पृथ्वी, जल, तेज, वायु, एवं आकाश—इन सातों तत्त्वों से परिवेष्टित, ब्रह्माण्डरूप भाण्ड के अन्तर्गत, सात बिलाँत के शरीरवाला मैं कहाँ, एवं तुम्हारी ईश्वरता कहाँ ? क्योंकि, आपके रोमरूप कूपसमूह में तो, इस प्रकार के परार्ध की संख्यावाले परमाणुतुल्य ब्रह्माण्डरूप भाण्ड, निरन्तर यातायात करते रहते हैं । इस श्लोक में **"क्वाहं तमोमहदहं"** (भा० १०।१४।११) इसका भावार्थ आ गया ॥१२०॥

"अब अपने अपराध की क्षमा कराने के विषय में, दूसरी युक्ति को दिखाते हुए, ब्रह्मा—"देखो, प्रभो ! माताओं के उदर में विद्यमान बालक का, अपने चरणों को ऊपर की ओर फेंकना, माताओं के प्रति किसी प्रकार के अपराध का कर्ता नहीं हो सकता है । इसी प्रकार समस्त जीवों की श्रेणी, तुम्हारे उदर में विद्यमान है । इसलिये तुम भी जगत्भर की माता हो, यह मेरा साक्षात्कार किया हुआ अनुभव है । इस श्लोक में **"उत्क्षेपणं गर्भगतस्य"** (भा० १०।१४।१२) इसका सारांश आ गया ॥१२१॥

"और देखो, हे ईश्वर ! आप ही स्वयं भगवान् हो, एवं कारणार्णव के जल में शयन करनेवाले भी आप ही हो । मैं, आपके उसी शरीर से उत्पन्न हुआ हूँ, इसलिये आप मेरे भी पिता हो । एवं संसार में ऐसा भी देखा गया है कि, पुत्र, कितने ही असज्जन हों, अपराध करनेवाले हों; किन्तु, अपने पुत्रोंपर

**नरनिकरायणं सकलदेहभृदात्मतया, सहजत एव तदव्यभिधया च भवानपि सः ।**
**इति हि तदात्मजोऽप्यहमधीश ! तवात्मभवः, कुरु करुणां क्षमस्व मम मन्तुमनन्तधृते ! ॥१२३॥**
**तदपि जलस्थितं तव सदेव वपुः परमं, जलगततैव तस्य नितया न भवेद् भगवन् ।**
**अथ परिलोकितं न च विलोकितमप्यपरं, यदपि मया तवैष महिमा हि कृपाऽकृपयोः॥१२४॥**
**अथ कथमन्यथा जठरमध्यमधीह विभो,समकलयत् प्रसूस्तव समस्तमधीश ! जगत् ।**
**असदिदमीक्ष्यते बहिरहो न तवोदरगं, घनचिति केवलं क्व जडजातविमिश्रविधिः ॥१२५॥**

---

स्वभाव से ही वात्सल्यरस को प्रकाशित करने में कुशल-पिता, उस प्रकार के पुत्रों को भी त्यागता नहीं है । उसी प्रकार एक असज्जन एवं अपराधीरूप मुझ पुत्र को, आप भी न त्यागिये, यह भावार्थ है । इस श्लोक में **"जगत्त्रयान्तोदधि"** (भा० १०।१४।१३) इसका भाव आ गया ॥१२२॥

"प्रश्न—यदि कहो कि, जलशायी-नारायण भगवान् ही तुम्हारे माता-पिता हैं, यह बात सत्य है । किन्तु, मैं तो नन्द का लाला हूँ, मुझ से तुम्हारी क्या नातेदारी ? इसके उत्तर में बोले कि, "हे प्रभो ! देखो, आप तो समस्त देहधारी जीवों के परमात्मास्वरूप हो; अतः, स्वभाव से ही जीवसमूह के आश्रय-स्वरूप भी हो । इसलिये उन्हीं के नाम से विख्यात, साक्षात् नारायण भी आप ही हो । इसलिये तुम्हारे शरीर से उत्पन्न होनेवाला, मैं भी, तुम्हारा ही पुत्र हूँ । अतः, अनन्त धैर्य धारण करनेवाले ! प्रभो ! मेरे ऊपर भी करुणा प्रकाशित कर दीजिये, और मेरे प्रबलतर अपराध को भी क्षमा कर दीजिये । इस श्लोक में **"नारायणस्त्वं"** (भा० १०।१४।१४) इस श्लोक का भाव आ गया ॥१२३॥

"प्रश्न—यदि कहो कि, **"आपो नारा इति प्रोक्ता आपो वै नरसूनवः । अयनं तस्य ताः पूर्वं तस्मान्नारायणः स्मृतः"** इस प्रसिद्ध निरुक्ति के अनुसार, प्राकृतजल में रहने के कारण, उस नारायण-शरीर की तो प्राकृतता सिद्ध हो जायगी ? इसके उत्तर में कहते हैं कि, "जल में स्थित रहनेवाला भी, वह तुम्हारा नारायण-शरीर, परमसत्य ही है; किन्तु, भगवन् ! उस नारायण-शरीर का जल में रहना ही, कोई स्थायी नियम नहीं है । तुम्हारा वह शरीर, अपरिच्छिन्न है; एवं सभी तत्त्वों का आश्रय है । वह शरीर, जलाश्रित होकर भी, उसकी जल से परिच्छिन्नतारूप जो प्रतीति है, वह वास्तविक सत्य नहीं है । अथवा आपकी जल के द्वारा परिच्छिन्नता ही नियमित नहीं है; किन्तु, जल से अपरिच्छिन्नता भी है । क्योंकि, आपका ऐश्वर्य अतर्क्य है । इसलिये आप में परिच्छेद एवं अपरिच्छेद, ये दोनों बातें, विरुद्ध नहीं हैं । यदि कहो कि, वह जल में रहनेवाला नारायण-शरीर, यदि सत्य है तो, तुमने एक बार देखकर, तृतीय-स्कन्ध की कथा के अनुसार, पुनः क्यों नहीं देखा ? इसके उत्तर में तो, मैं यही कहता हूँ कि, प्रभो ! एकबार देखे हुए भी उस जलीय-नारायण-शरीर को, यद्यपि मैंने दुबारा नहीं देखा, तथापि, इस विषय में मेरा तो कोई दोष नहीं है । क्योंकि, आपका दर्शन, आपकी कृपा की महिमा का फल है, एवं आपका दर्शन न होना, यह आपकी अकृपा की महिमा का द्योतक है; किन्तु, उस शरीर की सत्यता या असत्यता का परिचायक नहीं है । इस श्लोक में **"तच्चेज्जलस्थं"** (भा० १०।१४।१५) इसका भावार्थ आ गया ॥१२४॥

"हे प्रभो ! हे परमेश्वर ! आपका शरीर, यदि प्रपञ्च के अन्तर्गत ही माना जाय तो, आपकी माता ने, आपके उदर में समस्त जगत् को किस प्रकार देख लिया ? अर्थात् "मेरा शरीर समस्त जगत् का 'आश्रय' (आधार)रूप ही है" इस बात को समझाने के लिये ही, आपने माता को लक्ष्य बनाकर, अपने उदरस्थ जगत् को प्रगट करके दिखाया था । वस्तुतः, सिद्धान्त के विचार में तो, यह बाहर स्थित

**पुरुकृप ! यत्त्वया जठरवर्ति तदेह जगत्, स्वसहितमीक्षितं न तदमुष्य भवेत् प्रतिमा ।**
**यदि भवतीह तत्प्रतिमुखत्वममुष्य भवे-,दथ न च मायिकं तव विनोदकलैव हि सा ॥१२६॥**

**अथ यदमी भवांश्चिदवबोधरसैकमयाः, स्वयमभवद् विभो स्वयमथैकक एव पुनः ।**
**तदपि च मायिकं यदि तदीयजडत्वमिति-,र्यदि जडता ततोऽनुभवसिद्धिविरोधविधिः ॥१२७॥**

---

जो जगत् है, वह असत् है, अर्थात् असर्वकालस्थायी होने के कारण, नश्वर है। किन्तु, आपके उदर में विद्यमान जो जगत् है, वह असत् नहीं है; किन्तु, सत्य ही है। कारण, आपका शरीर तो, केवल सच्चिदानन्द-घनस्वरूप है। अतः, उसमें जड़पदार्थों के सम्मेलन की विधि कहाँ एवं किस प्रकार हो सकती है ? इस श्लोक में **"अत्रैव मायाधमनावतारे"** (भा० १०।१४।१६) इसका तात्पर्य आ गया ॥१२५॥

"प्रश्न—हे ब्रह्मन् ! तुम चैतन्यवस्तु में, जड़वस्तु का सम्मेलन कैसे संभव है, ऐसा क्यों मानते हो ? बाहर दिखाई देनेवाले जगत् का प्रतिबिम्ब ही मेरे उदर में है, अथवा मेरे उदर में विद्यमान जगत् का प्रतिबिम्बरूप ही बाहिरी जगत् है, ऐसे क्यों नहीं मानते हो ? इसके उत्तर में ब्रह्मा—"हे विशाल-कृपावाले प्रभो ! देखो, मेरे हृदय में आपका तत्त्व, आपकी कृपा से ही स्फूर्ति पा रहा है, इस विषय में मेरी किंचिद् भी शक्ति नहीं है। आपने यशोदा-मैया के लिये विश्वदर्शन के समय, अपने स्वरूप के सहित, अपने उदरवर्ती जगत् का जो दर्शन कराया था, वह, इस बाहिरी जगत् का प्रतिबिम्ब नहीं था। क्योंकि, आप दर्पणस्वरूप हैं, एवं दर्पण में दर्पण का प्रतिबिम्ब कभी भी दिखाई नहीं देता। एवं यशोदा-मैया ने तो, विश्वदर्शन के साथ, आपका भी दर्शन, आपके उदर में ही किया था। यदि आप कहो कि, यह बाहिरी जगत्, मेरे उदरवर्ती जगत् का प्रतिबिम्ब है, ऐसा मानने से तो, यह बाहिरी जगत्, मायामय नहीं माना जा सकेगा। क्योंकि, सत्यवस्तु की छाया भी सत्य ही होती है, ऐसा मानने से तो, जगत्, सर्वदा स्थायी ही मान लिया जायगा, एवं यह स्थायी है नहीं। यदि पूछो तो, क्या सिद्धान्त निश्चित रहा ? मैं तो इसके उत्तर में, यही कह सकता हूँ कि, यह सब, केवल आपकी विनोदमयी कोई अनिर्वचनीय कला ही थी। इस विषय में, मैं कुछ भी नहीं जान सकता हूँ। इस श्लोक में **"यस्य कुक्षाविदं सर्वं"** (भा० १०।१४।१७) इसका गूढार्थ आ गया ॥१२६॥

"और हे प्रभो ! आप, जिस प्रकार स्वयं सच्चिदानन्द रूप से प्रगट होकर, स्वयं ही बछड़ा एवं ग्वालबाल, इन सबकी भी सच्चिदानन्दमयी मूर्ति के रूप में प्रगट हो गये थे; एवं पीछे केवल अकेले आप ही अविशिष्ट रह गये थे। अतः, बछड़ा एवं ग्वालबाल पहले, एवं पीछे नहीं दिखाई दिये। अतः वे, मायिक थे ऐसा भी नहीं कहा जा सकता; क्योंकि, उनके मायिक मानने से, उनकी जड़ता प्रमाणित हो जायगी। यदि कहो कि, तो उसमें क्या दोष है ? उत्तर—यदि उनकी जड़ता स्वीकार कर ली जाय तो **"सत्यज्ञानानन्तानन्दमात्रैकरसमूर्तय."** (भा० १०।१३।५४) "श्रीकृष्ण ने अपनी शक्ति से जो ग्वालबाल एवं बछड़ाओं के जो रूप बनाये थे, वे सब, केवल सत्य एवं चिदानन्दरस की मूर्तिस्वरूप थे" इस प्रकार के अनुभव की सिद्धि के विरोध की विधि उपस्थित हो जायगी। क्योंकि, अनुभव से सिद्ध की हुई वस्तु में, अप्रामाणिकता की सम्भावना भी नहीं हो सकती। इस श्लोक में **"अद्यैव त्वदृते"** (भा० १०।१४।१८) इसका भावार्थ आ गया। तात्पर्यार्थ यह है कि, आज भी, आपके बिना, इस जगत् का मायापन, आप ने नहीं दिखाया, सो बात नहीं है; किन्तु दिखा ही दिया। एवं बछड़ा-ग्वालबाल आदि तथा सभी चतुर्भुज आदि रूपवाले भी आप ही थे। अतः वे भी, आपके अभिन्न स्वरूप ही थे। अतः वे, मायिक नहीं थे। इसलिये आप से भिन्न पदार्थों की ही मायिकता सिद्ध होती है; आपके स्वरूपों की नहीं। क्योंकि, पहले

**तत इदमूह्यते तव तु काचिदहो इयती, व्युपमितिरीशता त्रिभुवनैकविमोहकरी ।**
**घनरसचित्तया बहुविधोऽसि न वै नृतया, तदितरयोगिनां तव च भेद इयान् हि महान् ॥१२८**

**प्रथमत एककः स्वयमभूरथ भूरितरा, सहचरवत्सकावलिरभूरथ सापि पुनः ।**
**अजनि चतुर्भुजा प्रतिजनं च मयोपनुता, पुनरसि चैक इत्यपि कलैव न ते कुहकम् ॥१२९॥**

**तव पदवीमिमामविदुषां तु मनःकुहरे, भवसि हरे ! पृथक् पृथगिव प्रतिभानपरः ।**
**अवनविधाननाशकर एकक एव भवा-,निह हरिरब्जजो भव इतीश्वर ! ते कुहकम् ॥१३०॥**

**सुर-मुनि-मानुषादिषु तवाविरहो यदिदं, हितकृतये सतामहित-संविधयेऽप्यसताम् ।**
**तदखिलमंशतो यदपि तन्न विभो कुहकं, ह्यवयविनो विरूप इह नावयवप्रकरः ॥१३१॥**

---

भी अकेले आप ही थे, एवं पीछे अकेले अद्वितीय ब्रह्मस्वरूप भी आप ही अवशिष्ट रह गये थे। इसलिये वे बछड़े एवं ग्वालबाल, सभी आपके स्वरूप थे। अतः, सब कुछ तुम्ही हो ॥१२७॥

"अहो प्रभो ! इसलिये यह विचार निश्चित किया जाता है कि, तुम्हारा अनिर्वचनीय ऐश्वर्य इतना है कि, जिसकी कोई भी उपमा नहीं है। एवं वह ऐश्वर्य, त्रिभुवनमात्र को विमोहित कर देता है। आप तो, सच्चिदानन्द-घनरसरूप से ही अनेक प्रकार के रूप धारण कर लेते हो; किन्तु, प्राकृतिक-मनुष्य रूप से नहीं। इसलिये आपसे भिन्न, योगियों का तथा आपका इतना ही महान् भेद है। तात्पर्य—दूसरे योगी तो, माया के द्वारा मायिक रूपों से ही, अनेक रूप धारण करने की सामर्थ्य रखते हैं, सच्चिदानन्द-घनरस रूप से नहीं। और आप जितने भी रूप धारण करते हो, आपके वे सभी रूप, सच्चिदानन्द-घनरस रूप होते हैं। अतः आप में, और अन्य योगियों में, यही महान् भेद है। इस श्लोक में भी युक्ति के द्वारा **"अद्यैव त्वदृते" (भा० १०।१४।१८)** इसी का तात्पर्यार्थ निकालकर दिखाया है ॥१२८॥

"पहले तो आप स्वयं अकेले ही थे, उसके बाद सखा एवं अनेक बछड़ाओं की भारी पंक्ति भी आप ही बन गये। पश्चात् सखागण एवं बछड़ों की वह पंक्ति भी, चतुर्भुजधारी विष्णुरूप बन गई। एवं प्रत्येक चतुर्भुज-मूर्ति की मेरे द्वारा स्तुति भी की गयी। यह भी मैंने स्वयं देखा। उसके बाद, केवल आप ही अकेले रह गये हो। यह भी आपकी कोई अनिर्वचनीय कला ही है; किन्तु, मायामय कोई कपट का व्यवहार नहीं है। यह श्लोक भी **"अद्यैव त्वदृते" (भा० १०।१४।१८)** इत्यादि पूर्वोक्त श्लोक के **"एकोऽसि प्रथमं" (भा० १०।१४।१८)** इत्यादि अंश का व्याख्यानरूप ही है ॥१२९॥

"हे प्रभो ! आपके इस पूर्वोक्त सिद्धान्त के मार्ग को, जो व्यक्ति नहीं जानते, उनके हृदयरूपी विवर में तो, आप पृथक्-पृथक् रूप से ही प्रकाशित होते रहते हो। इस संसार में, आप अकेले ही जगत् की उत्पत्ति, रक्षा, एवं प्रलय करनेवाले ब्रह्मा, विष्णु, एवं शिवरूप से विख्यात हो। अतएव हे सर्वेश्वर ! यह सब, आपकी माया का प्रकाश है। इस श्लोक में **"अजानतां त्वत्पदवीं" (भा० १०।१४।१९)** इसका भाव आ गया ॥१३०॥

"इस प्रकार गुणावतारों को बताकर, लीलावतारों की भी श्रीकृष्ण के साथ एकता प्रस्तुत करते हुए, ब्रह्मा बोले कि, हे विभो ! देवता, मुनि, एवं मनुष्य आदियों के बीच में, जो यह आपका आविर्भाव है, वह सज्जनों का हित करने के लिये, एवं असज्जनों का अहित करने के लिये है। एवं वह

**त्वमसि परात्परः सकलशक्तिकदम्बमयः, परभगवत्तया त्वमखिलेश्वरमूर्धमणिः ।**
**घटयसि दुर्घटं विघटयस्यपि भोः सुघटं, तव महिमा हि मादृशगिरां न भवेद् विषयः ॥१३२॥**
**क इह नु वेत्ति ते चरितमण्वपि भूमतमो-,त्तम ! भगवन् परात्मतम-योगविदां परम ! ।**
**क्व कति कथं कदा यदयि योगकलां प्रथयन्, विहरसि लीलया शिवविरिञ्चि-दुरासदया ॥१३३**
**इदमखिलं जगद् यदपि नश्वरमीश्वर भोः, पुरुतरदुःखदं विरसमन्तत एव हि यत् ।**
**त्वयि रसबोधनित्यवपुषि प्रकटं विलसद्, भवति भवत्पदप्रतिममेव हि शाश्वतिकम् ॥१३४॥**

---

अनेक अवतारों का आविर्भाव, यद्यपि आपके अंश से होता है, तथापि, विराट् ब्रह्माण्डरूप विग्रह की तरह, वह अवतारों का आविर्भाव, मायारूप नहीं है । क्योंकि, मनुष्यरूप अवयवी के हाथ-पाँव आदिक अवयव-समूह, विजातीय पशु आदि के सम्बन्धी नहीं कहे जाते । इस श्लोक में **"सुरेषु"** (भा० १०।१४।२०) इस श्लोक का भाव आ गया ॥१३१॥

"पूर्वोक्त श्लोक के सिद्धान्त के अनुसार, यद्यपि उन अवतारों की आपके साथ एकता है; तथापि, परिपूर्णतम एवं अवतारी होने के कारण, सबके मूलस्वरूप आप तो पृथक् ही हो । इस भाव को बताते हुए, ब्रह्मा बोले कि, "हे प्रभो ! देखो, आपके वे अवतार तो परमस्वरूप कहलाते हैं; किन्तु, आप तो परात्पर तत्त्व कहे जाते हो । एवं वे अवतार तो यथायोग्य ज्ञान, इच्छा, शक्ति आदि कार्य को प्रकाशित करनेवाले हैं; किन्तु, आप तो समस्तशक्तियों के समुदायस्वरूप हो । भगवत्ता के नाते वे अवतार, अखिल-ब्रह्माण्डों के अधिपति कहा सकते हैं; किन्तु, आप तो परमभगवत्ता के नाते, उन अवतारों के भी मुकुट-मणिस्वरूप हो । एवं आप, किसी प्रकार घटित न होने योग्य घटना को भी, सुघटित कर देते हो, तथा अच्छी प्रकार घटी हुई घटना को भी, विघटित कर देते हो । अतः, आपकी महिमा, हम जैसे सामान्य-व्यक्तियों की वाणी का विषय नहीं बन सकती । इस श्लोक में **"को वेत्ति भूमन्"** (भा० १०।१४ २१) इस श्लोक का आभास-मात्र तात्पर्य आया है ॥१३२॥

"हे भगवन् ! आपके वे अवतार तो, सबसे बड़े कहे जाते हैं । किन्तु, आप तो उन सबसे भी बड़े कहे जाते हो । अतएव मैं, आपके लिये 'भूमतमोत्तम' कहकर सम्बोधित करता हूँ । एवं जिन व्यक्तियों ने, परमात्मतत्त्व के जानने के योग में ही, अपना जीवन यापन किया है, उन समस्त तत्त्वज्ञानियों के बीच में, आप सर्वोत्कृष्ट ज्ञानी है । एवं आप, शिव, ब्रह्मा के द्वारा असाध्य एवं दुर्ज्ञेयलीला के द्वारा, अपनी योगकला को विस्तारित करके, किस स्थानपर, किस समय में, कितने प्रकार, एवं किस प्रकार से विहार करते हो; अतः, आपके लीलामय चरित्र के लेशमात्र को भी, इस संसार में भली प्रकार कौन जानता है ? अर्थात् कोई नहीं । इस श्लोक में भी **"को वेत्ति भूमन्"** (भा० १०।१४।२१) इसी का तात्पर्य आया है ॥१३३॥

"असत्पदार्थ को भी सत्ताप्रद होने के कारण, आप ही साक्षात् ईश्वर हो । इस भाव को बताते हुए, ब्रह्मा बोले कि, "हे परमेश्वर ! यह सम्पूर्ण जगत् 'नश्वर' (विनाशशील) है, एवं मायिक होने के कारण, आपके स्वरूप से भिन्न है, महान् दुःखप्रद है, एवं जो अन्त में विरस भी है; तथापि, सच्चिदानन्द विग्रहवाले आप में प्रगटरूप से विलास करता हुआ, अथवा आपकी सेवा के उन्मुख यदि हो जाता है, तब तो आपके नित्यधाम के समान, नित्यरूप ही हो जाता है । इस श्लोक में **"तस्मादिदं"** (भा० १०।१४।२२) इसका भावार्थ आ गया ॥१३४॥

**त्वमनितरः पुराणपुरुषः स्वयमात्ममहः-,प्रकरविसारतः समधिरूढ-समस्तभगः ।**
**घनसुखचिद्रसो रसविलासविशेषमयः, पुरुकरुणामयः क इह तेऽस्तु कटाक्षपदम् ॥१३५॥**

**गुणनिधिमीदृशं ननु भवन्तमुपास्यतया, चरणसरोरुहे निहितमत्तमनोभ्रमरः ।**
**अनुपधिचिद्रसप्रसवकान्तिलसद्वपुषं, भजति हि सद्गुरोः करुणयैव सुधीः कतमः ॥१३६॥**

**तव चरणाम्बुजोल्लसदनुग्रहशुद्धमति-,स्तव निजतत्त्वविद् भवति कोऽपि परः सुकृती ।**
**न तु निगमागमाद्यखिलशास्त्रविचारणया, कृतमतिरप्यसौ सुनिपुणोऽपि महानपि यः ॥१३७॥**

---

"हे प्रभो ! आप तो (**अनितरः न विद्यते इतरो यस्मात् स एक इत्यर्थः**) एक अद्वितीय पुराण-पुरुष हो, एवं अपने निजीतेज के समूह के विस्तार के द्वारा, स्वयं ही (**ऐश्वर्यस्य समग्रस्य वीर्यस्य यशसः श्रियः। ज्ञानवैराग्ययोश्चैव षण्णां भग इतीरणा**) इस प्रकार के समस्त ऐश्वर्य को प्राप्त हो। आप, मूर्तिमान् आनन्दमय एवं चैतन्यरसमय हो, तथा रसमय विलासविशेष से परिपूर्ण एवं विशालकरुणामय हो। इसलिये इस संसार में आपका, (**कटाक्षपदं तिरस्कार्यः कोऽस्तु, न कोऽपीत्यर्थः**) तिरस्कार का पात्र कौन है ? अर्थात् कोई नहीं। अथवा ऐसा महाभाग्यशाली कौन है कि, जो आपके कृपाकटाक्ष का भाजन बन सके ? तात्पर्य—कः, अर्थात् ब्रह्मा भी, आपके कृपाकटाक्ष का पात्र बन जाय, यह प्रार्थना करता है। इस श्लोक में **"एकस्त्वमात्मा"** (भा० १०।१४।२३) इसका भावार्थ आ गया ॥१३५॥

"हे प्रभो ! आपका शरीर, मायामयी उपाधि से रहित, एवं चैतन्यरस की प्रकाशक शोभायमान कान्ति से युक्त है। एवं आप, स्वतः गुणों के निधि हो। अतः, इस प्रकार के आपको उपास्य मानकर, जो व्यक्ति, आपके चरणकमलों में, अपने मनरूपी मत्तभ्रमर को लगाकर, आपका भजन करता है, वह भी, सद्गुरु की कृपा से ही, भजन करता है। किन्तु, इस प्रकार का बुद्धिमानव्यक्ति, संसार में कोई अल्पसंख्या में ही है। इस श्लोक में **"एवंविधं त्वां"** (भा० १०।१४।२४) इसका तात्पर्यांश आ गया। तात्पर्य—साक्षात् भगवान् का उपासक, कोई विरला ही बुद्धिमान् मिलता है; किन्तु, भगवान् श्रीकृष्ण के शरीर की किरणरूप ब्रह्म के उपासक बनकर, साक्षात् शुद्धभजन को त्यागनेवाले, बहुत-से मन्दबुद्धि मिलते हैं। अतः, उस प्रकार के सूखे-ब्रह्मज्ञानियों को, भक्तिरस से परिपूर्ण, इस ग्रन्थ में क्या रस मिलेगा ? यह विचार करके ही, मानो ग्रन्थकार ने उनकी निष्ठा के प्रदर्शक, **"आत्मानमेवाऽऽत्मतया विजानतां"** (भा० १०।१४।२५-२८) इत्यादि चार श्लोकों की व्याख्या छोड़ दी ॥१३६॥

"प्रश्न—यदि कहो कि, मेरे भजन को छोड़कर, केवल ब्रह्मज्ञानपरायण-व्यक्ति ही भाग्यहीन हो सकते हैं; किन्तु, साक्षात् मेरा भजन करनेवालों को भी, मेरे तत्त्वज्ञान के लिये, उन ज्ञानियों की तरह वेद-वेदान्त आदि शास्त्रों के विचारने की अपेक्षा उपस्थित हो जायगी क्या ? इसके उत्तर में, ब्रह्मा बोले कि, "नहीं प्रभो ! नहीं।" देखो, आपके चरणारविन्दों में शोभायमान जो अनुग्रह है, उस अनुग्रह के द्वारा जिसकी बुद्धि निर्मल हो गई है; इस प्रकार का उत्कृष्ट पुण्यशाली कोई भाग्यवान्-व्यक्ति ही, आपके निजीतत्त्व का ज्ञाता हो पाता है। किन्तु जो व्यक्ति, आपके अगुग्रह का पात्र नहीं है, वह तो वेद, पुराण आदि समस्त शास्त्रों को विचारकर, शुद्ध बुद्धिवाला होकर भी, सुनिपुण होकर भी एवं पूरा महात्मा होकर भी, आपके वास्तविक तत्त्व के जानने का अधिकारी नहीं हो सकता। इस श्लोक में **"अथापि ते देव !"** (भा० १०।१४।२९) इसका भावार्थ आ गया ॥१३७॥

**अत इदमेव भूरितर-भाग्यमिहैव जनुः, किमपि यतो भवेत्तव जनाङ्घ्रिरजःस्नपनम् ।**
**स्वजनगणस्य जातिकुलशीलधनादि भवान्, चरणरजोऽधुनापि तव वेदविमृग्यतमम् ।।१३८।।**

**तदिह ममाप्यहो भवतु जन्म किमत्र भवे, किमथ परत्र गुल्म-तरु-पक्षि-पशु-प्रभृतौ ।**
**अहमपि येन ते चरणपद्मनिषेविजना-,ननु चरणाम्बुजं तव भजामि निरस्तमदः ।।१३९।।**

**सुकृतमहो अहो बत महोन्नति-घोषजुषां, यदसि परं बृहत्त्वमसि चिद्रसपूर्णतनुः ।**
**महदहमोः परः प्रकृतिपुरुषयोश्च परः, परमसुहृत्तमो बत यदीय इयानतुलः ।।१४०।।**

"उसमें भी, प्रेमलक्षणाभक्ति से परिपूर्ण, श्रीवृन्दावनधाम में, जो व्यक्ति, जिस किसी योनि में, जन्म प्राप्त कर पाते हैं, उन्हीं के से सौभाग्य की आशा करते हुए, ब्रह्मा बोले कि, "इसलिये प्रभो ! मैं तो अतिशय महान् भाग्य, इसी में समझता हूँ कि, इस वृन्दावन में ही तृण, गुल्म, लता आदि किसी प्रकार का जन्म प्राप्त हो जाय । क्योंकि, उस जन्म की प्राप्ति से, आपके प्रेमीभक्तजनों की चरणरज में स्नान करना प्राप्त हो सकता है ।" यदि कहो कि, मैं ही, साक्षात् जब विद्यमान हूँ, तब मेरे भक्तों की चरणरज में स्नान करने का इतना आग्रह क्यों कर रहे हो ?" इसके उत्तर में कहते हैं कि, "आपके प्रेमी-भक्तसमूह के जाति, कुल, शीलस्वभाव आदि सब कुछ, आप ही हो, अर्थात् भक्तों की आप में भारी ममता है । अतः, उनकी चरणरज में मेरी भी ममता है । और आपकी चरणरज तो, आजतक भी वेदों के द्वारा भी अतिशय ढूँढ़ने योग्य है; किन्तु, वे भी प्राप्त नहीं कर पाये ।" इस श्लोक में **"तद्भूरिभाग्यं" (भा० १०।१४।३४)** इसका भावार्थ आ गया ।।१३८।।

"इसलिये हे नाथ ! मेरे ऊपर भी आप इतनी अहैतुकी कृपा कर दीजिये कि, जिसके द्वारा मेरा भी जन्म, इस श्रीवृन्दावन में मनुष्यमात्र योनि में, इसी जन्म में हो जाय अथवा इस प्रकार की मनुष्यादि योनि के जन्म की मेरी योग्यता न हो तो, प्रभो ! दूसरे जन्म में, वृन्दावन के गुल्म, वृक्ष, पशु, पक्षी आदि में ही, मुझे चाहे जो कुछ बना दीजिये । जिससे कि मैं भी अहङ्कार से रहित होकर, आपके चरणारविन्दों की सेवा करनेवाले, भक्तों को लक्ष्य बनाकर, उनके सङ्ग से उनके सदृश ही भजन की शिक्षा लेकर, आपके चरणारविन्दों का भजन करता रहूँ । तात्पर्य—वृन्दावनवासी तरु-गुल्मादि, आपकी सेवा में अपने पत्र-पुष्पादि समर्पण करके; एवं शुक-पिक आदि पक्षी, प्रियभाषण समर्पण करके; तथा गैया-बैल आदि पशु, आपकी सेवार्थ भार आदि ढोकर; जिस प्रकार निरन्तर आपका भजन करते हैं, उसी प्रकार मैं भी, आपकी सेवारूप भजन करना चाहता हूँ । इस श्लोक में **"तदस्तु मे नाथ !" (भा० १०। १४।३०)** इसका भावार्थ आ गया ।।१३९।।

"इन व्रजवासियों का भाग्य, पूर्णरूप से तो वर्णन नहीं किया जा सकता; किन्तु **"फलेन फलकारणमनुमीयते"** "फल के द्वारा फल के कारण का अनुमान लगाया जाता है" इस प्रसिद्ध न्याय के अनुसार, कुछ थोड़ा-सा ही सौभाग्य वर्णन करता हूँ । यथा अहह ! यह महान् आश्चर्य की बात है, एवं इससे बड़ा आश्चर्य भी क्या हो सकता है ? देखो, प्रभो ! व्रजवासियों का जो सुकृत है, वह **(महती उन्नतिर्यस्य तत्)** भारी उन्नति से युक्त है । क्योंकि, इनके सुकृत की पराकाष्ठा को व्यक्त करना कठिन है । क्योंकि, आप महत्तत्त्व एवं अहङ्कारतत्त्व से भी परे हो, एवं प्रकृति-पुरुष से भी परतत्त्व स्वरूप हो । यदि कहो कि, **"बृहत्वाद् बृंहणत्वाच्च तद् ब्रह्म परमं विदुः"** इत्यादि श्रुतियों में तो ब्रह्मतत्त्व ही सबसे बड़ा कहा गया है । इसके उत्तर में, मैं यही कहता हूँ कि, श्रुतियाँ, जिस परब्रह्म का वर्णन करती हैं,

**अहमिह धन्यतां किमनुवच्मि गवां सुदृशा-,मपि जगदुत्तरां जगदधीश ! भवान् भगवान् ।**
**अपिबदनुत्तमं बत यदीयप्रयोधरजं, रसमिह वत्सवत्सपसलील-शरीरधरः ।।१४१।।**
**अथ मनुजाकृतिं गतवतामिह घोषभुवां, करणकुलाश्रयास्तव पदाम्बुजशीधु कियत् ।**
**यदुपलभामहे तदवशिष्टमनेन वयं, बहुसुभगा अमी किमु भवन्तु गिरां विषयाः ।।१४२।।**

---

वे परब्रह्म भी, आप ही हो, एवं **"ब्रह्मणोऽपि प्रतिष्ठाऽहं"** (गीता १४।२७) "अविनाशी परब्रह्म का आश्रय भी मैं ही हूँ" इस प्रकार के आपके वचन के अनुसार, उस परब्रह्म के आश्रयस्वरूप सच्चिदानन्द विग्रह-वाले भी आप ही हो। अतः, इस प्रकार के आप भी उन व्रजवासियों के सर्वोपरि श्रेष्ठ से भी श्रेष्ठ परम-मित्र हो, एवं उनके इतने बड़े अतुलनीय सब प्रकार के सम्बन्धी हो। उस सब प्रकार के सम्बन्ध में, उनका अपूर्वप्रेम ही कारण है।" तात्पर्य—उन व्रजवासियों की सेवा से एवं उन्हीं की कृपा से, आप, अनायास प्राप्त हो सकते हो; अन्यथा नहीं। अतः, उनके भाग्य को यथार्थरूप से कौन वर्णन कर सकता है ? इस श्लोक में **"अहो भाग्यमहो भाग्यं"** (भा० १०।१४।३२) इसका समस्त भावार्थ आ गया ।।१४०।।

"उन व्रजवासियों में भी, मुख्य-मुख्य व्रजवासियों का माहात्म्य तो और भी अपार है। उसका थोड़ा-सा दिग्दर्शन कराते हुए, ब्रह्मा बोले कि, "हे जगदीश्वर ! मैं, उन व्रजवासी-गैयाओं की एवं व्रजाङ्गनाओं की लोकोत्तर धन्यता का यहाँपर क्या वर्णन करूँ ? क्योंकि, आपने षडैश्वर्यपूर्ण भगवान् होकर भी, बछड़ा एवं ग्वालबालों के अनेक लीलामय-शरीर धारण करके, इस व्रज में, उन गैया एवं मैयाओं के स्तनों का सर्वोत्तम दुग्ध बड़े हर्ष एवं प्रेम के साथ पान किया है।" इस श्लोक में **"अहोऽति-धन्याः"** (भा. १०।१४।३१) इसका भाव आ गया ।।१४१।।

"हे प्रभो ! देखो, इस व्रज में मनुष्य की आकृति धारण करनेवाले जो व्रजवासी हैं, हम सब देवता, उनकी इन्द्रियों के अधिष्ठातृदेव हैं। अतः, उनकी इन्द्रियों में बैठकर, उन व्रजवासियों के उपभोग से अवशिष्ट, आपके चरणारविन्दों के मकरन्द का जो कुछ थोड़ा-सा अंश, हम सब भी प्राप्त कर लेते हैं; बस, हम सब तो, इतने से ही अपने को, महान् सौभाग्यशाली मानते हैं। अतः ये व्रजवासी, हमारी वाणियों के वर्णन के विषय, किस प्रकार वन सकते हैं ? अर्थात् इनका सौभाग्य तो वर्णनातीत है। तात्पर्य—यद्यपि अध्यात्मशास्त्र का यह सिद्धान्त है कि, इन्द्रियों के विषयोपभोग की प्राप्ति तो, आत्मा को ही होती है, इन्द्रियों के अधिष्ठातृ देवताओं को नहीं; तथापि, "बुद्धि में ब्रह्मा रहता है", "नेत्रों में सूर्य रहता है", "मन में चन्द्रमा रहता है", "अहङ्कार में रुद्र रहता है", "हाथों में इन्द्र रहता है"; क्योंकि, उस-उस अधिष्ठातृ देवता के बिना तो, श्रीकृष्ण में निष्ठा रखनेवाले व्रजवासियों की इन्द्रियाँ भी, रूप-रस आदियों की ग्राहक नहीं हो सकेंगी। इस प्रकार की सामान्यदृष्टि से, अध्यात्मवादियों का प्रवाद भी, श्रीकृष्ण में उत्कण्ठा रखनेवाले ब्रह्मादिकों के आनन्द का कारण बन जाता है, एवं किंचित् कर्तृत्वमात्र से ही, भोक्तृत्वमात्र का अभिमान अङ्गीकार कर लिया जाता है; क्योंकि, यह प्रेम की प्रक्रिया ऐसी ही विलक्षण है। श्रीरूप गोस्वामी द्वारा प्रणीत तथा सङ्कलित **"श्रीपद्यावली"** आदि ग्रन्थ में ऐसी प्रक्रिया, प्रेममयी श्रीराधिका के (पूर्वानुराग) वचन में (श्लोक १७९) देखी भी जाती है, यथा—

**ताराभिसारक ! चतुर्थनिशाशशाङ्क !, कामाम्बुराशिपरिवर्धन ! देव ! तुभ्यम् ।**
**अर्घो नमो भवतु मे सह तेन यूना, मिथ्याऽपवादवचसाप्यभिमानसिद्धिः ।।**

"श्रीकृष्ण के साथ संयोग न होने से, श्रीराधिकाजी, भाद्रपद की शुक्लचतुर्थी के चन्द्रमा को

**विषविषमस्तनापि कृतमातृसुवेशतया, समजनि पूतना तव सुधाम्नि सहाऽवरजा ।**
**धनजनजीवनाद्यखिलदानकृतां किमहो, व्रजपुरवासिनां विवरितेति भवाम्यपधीः ।।१४३।।**

**अथ बत लोभ-कोप-मद-मत्सर-काममुखा, विदधति तावदेव हि जनस्य मलिम्लुचताम् ।**
**गृहमपि तावदस्य परमेश्वर ! बन्धगृहं, तव चरणाब्जयोर्न खलु यावदयं निरतः ।।१४४।।**

---

लक्ष्य करके, खेदपूर्वक कहती हैं कि, "हे तारभिसारक ! हे चतुर्थनिशाशशाङ्क ! हे कामसागर-परिवर्धन-कारक ! हे देव ! मैं नमस्कारपूर्वक आपको अर्घ्य प्रदान करती हूँ, जिसके प्रतिफल में, उस युवक-नन्दकिशोर के साथ, यदि मुझे मिथ्यापवादरूप वचन भी मिलते हैं, तो भी मेरे अभिमान की सिद्धि हो जायगी । भावार्थ यह है कि, भाद्रपद की शुक्लचतुर्थी को, आपको कोई भी नहीं देखता है, यदि भूल से भी आपका दर्शन हो गया तो, उस दोष की शान्ति के लिये, स्यमन्तकमणि का हरणादि उपाख्यान सुनते हैं; परन्तु, मैंने तो, रागपूर्वक देखकर, कलङ्कप्राप्ति, सङ्कल्पपूर्वक आपको अर्घ्य दिया है । अतः, कैमुत्य-न्याय से स्वाभिमत कलङ्कसिद्धि मुझको प्राप्त हो जाय । तात्पर्य—संसार में प्रेम होने से प्रशंसा होनेपर भी, पारलौकिक कुछ लाभ नहीं । और भगवान् के सम्बन्ध से, यदि निन्दा भी हो जाय, तो भी भगवत्-प्राप्तिरूप लाभ है ही । अतः, भगवान् का सम्बन्धी होकर रहना अच्छा, सांसारिक-सम्बन्ध दुःखदायी है । इसी प्रकार ब्रह्मा भी व्रजवासियों की बुद्धि के अधिष्ठातृदेव होने के मिथ्याभिमान से भी, अपने को भाग्यशाली सिद्ध करने का प्रयास कर रहे हैं, यह प्रेम की ही रीति है । अन्यथा, भगवान् श्रीकृष्ण के जितने भी पार्षद या पारिवारिकजन हैं, उन सभी के शरीर, चिदानन्दमय हैं । अतः, जब उन सबकी इन्द्रियाँ ही प्राकृत नहीं कही जा सकतीं, तब उनकी अप्राकृत-इन्द्रियों में, प्राकृत प्रपञ्चान्तर्गत ब्रह्मादि देवताओं का प्रवेश या अधिष्ठातृत्व सम्बन्ध ही कैसे सम्भव हो सकता है ? इस श्लोक में **"एषां तु भाग्य-महिमाऽच्युत ! तावदास्ताम्'** (भा० १०।१४।३३) इस श्लोक का भावार्थ आ गया ।।१४२।।

"अहो देवताओं के भी आराध्यदेव प्रभो ! इन व्रजवासियों को, इनकी सेवा के बदले में प्रसन्न होकर, आप क्या फल देंगे ? सम्पूर्ण फलों के फलस्वरूप, आप से बढ़कर और कोई फल तो है ही नहीं, यह सोचकर, मैं तो बुद्धि से हीन हो रहा हूँ । आप, उन्हें अपना स्वरूप देकर भी, उन व्रजवासियों से उऋण नहीं हो सकते । क्योंकि, आप अपने स्वरूप को तो, केवल माताका-सा सुन्दर वेष बनानेवाली, विष के लेप से भयङ्कर स्तनोंवाली, उस पूतना को ही, उसके छोटेभाई अघासुर-बकासुर के सहित दे चुके हो । अतएव वह, आपके परमसुन्दर धाम में, अपने छोटे भाइयों के साथ, माताका-सा सुन्दर वेष बनाकर, 'उपमाता' (धायी) के रूप से प्रगट हो गई है, अर्थात् विष पिलानेवाले को एवं अमृत पिलानेवाले को, बराबर फल देना उचित नहीं है । क्योंकि, ये व्रजवासी तो, आपके लिये अपना समस्त धन, स्वजन, जीवन, भवन, पुत्र, एवं मन आदि समर्पण करनेवाले हैं । अर्थात् जिनका सब कुछ आपके ही लिये है, उन व्रजवासियों को भी, आप वही फल देकर, उनसे कैसे उऋण हो सकते हो ? तात्पर्य—उनकी योग्यता के अनुसार, आपके पास कोई भी वर नहीं है; अतः, उन व्रजवासियों का ऋणी बनकर, उनके अधीन रहना ही आपको उचित है । इस श्लोक में **"एषां घोषनिवासिनां"** (भा० १०।१४।३५) इसका सारांश आ गया ।।१४३।।

"लोकोत्तर प्रेमवाले व्रजवासियों की महिमा को तो दूर रहने दीजिये । सामान्यरूप से आपकी भक्ति की महिमा ही, अद्भुत चमत्कारसे युक्त है । इसी भाव को बताते हुए, ब्रह्मा बोले कि, "हे परमेश्वर ! यह मनुष्य, जबतक आपके चरणारविन्दों में विशेषप्रेम नहीं करता, तभीतक काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद,

**अहह विदन्ति ये तु महिमानमहो भवतः,सुभग ! विदन्तु ते सुकृतिनोऽतिविदग्धधियः ।**
**न हि विवदामहे न खलु तेषु घृणां तनुमो, मम तनुहृद्गिरामपदमेव भवन्महिमा ।।१४५।।**

**इदमनुमन्यतां कृपणवत्सल ! यामि भवत्-,कृतपरमेष्ठितास्पदपदानुपदः पदवीम् ।**
**अखिलजगज्जनान्तरविदेकचिदेकरसो, मम हृदयं च वेत्सि तव देव ! नमामि पदे ।।१४६।।**

---

एवं मात्सर्य आदि, इस मनुष्य के साथ मलिनता या डाकूपने का व्यवहार करते रहते हैं। और इसका घर भी, तभीतक कारागार के समान रहता है, तथा मोहरूपी बेड़ियाँ भी, तभीतक पड़ी रहती हैं। इस श्लोक में **"तावद् रागादयः स्तेनाः" (भा० १०।१४।३६)** इसका भावार्थ आ गया ।।१४४।।

"भगवद्भक्ति के रहस्य के उद्घाटन की चपलता के कारण, अपने में भगवत्तत्त्व के विज्ञानीपने के अभिमान आने की आशङ्का करके, ब्रह्मा पुनः नम्रतापूर्वक बोले कि, "हे सर्वप्रिय श्यामसुन्दर ! अहह ! जो व्यक्ति, आपकी चमत्कारमयी महिमा को जानते हैं, वे परमपुण्यशाली एवं अतिशय चतुर बुद्धिवाले कहाते हैं; एवं वे जानते हैं, तो भले ही जानते रहें। हम, उनसे विवाद भी नहीं करते हैं, एवं उनके प्रति, घृणा भी नहीं करते हैं। किन्तु आपकी महिमा, मेरे तो तन, मन, वाणी के अगोचर ही है। विरुद्धलक्षणा से श्लेषपक्ष में तो (**आकाशपरिमातृणामिव विशेषतो दग्धैव धीस्तेषामिति**) अपनी छोटी-सी बुद्धि के द्वारा, अनन्त आकाश का परिमाण करनेवालों की तरह, आपकी अनन्त महिमा को जानने का दावा करनेवालों की बुद्धि, मानो विशेष करके दग्ध ही हो गई है। एवं 'सुकृतिनः' यहाँपर भी अकार का प्रश्लेष समझकर, यह अर्थ होगा कि, जो व्यक्ति, आपकी अनन्तमहिमा के विषय में यह कहते हैं कि, "हम, भगवान् की महिमा जानते हैं" वे मानो कुछ नहीं जानते, एवं वे सुकृती भी नहीं समझे जाते। अतः, ऐसे व्यक्तियों से, हम, विवाद एवं घृणा भी नहीं करते। किन्तु, मेरे लिये तो, आपकी महिमा सर्वथा अगम्य ही है। इस श्लोक में **"जानन्त एव जानन्तु" (भा० १०।१४।३८)** इसका भावार्थ आ गया ।।१४५।।

"इतनी प्रार्थना करनेपर भी, श्रीकृष्ण मौनी ही बने रहे। उनके मौन से **"यावदधिकार मवस्थितिराधिकारिकाणाम्"** इस वेदान्तसूत्र के न्याय के द्वारा, "अभी तो प्रभु, मुझे सत्यलोक में ही भेजना चाहते हैं" यही अनुमान लगाकर, अर्थात् ब्रह्मा एवं इन्द्र आदि अधिकारियों के लिये, प्रभु ने अधिकार चलाने के लिये, जबतक का समय दिया है, तबतक पूरा ज्ञान होनेपर भी, मुक्त न होकर, अपने-अपने पद का अधिकार, पालन ही करना पड़ेगा। अतः ब्रह्मा के लिये, प्रभु ने द्विपरार्धपर्यन्त सत्यलोक में ही रहने का अधिकार दिया है। अतः, उस अधिकार की समाप्तिपर्यन्त, मुझे वहीं रहना पड़ेगा। अभी व्रज में जन्म लेना, मेरे प्रभु का अभीष्ट नहीं है। भगवान् के मौन से यही अनुमान लगाकर, ब्रह्मा, लालसाभरी विनम्रता से समयोचित बात बोले कि, "हे दीनोंपर वात्सल्य करनेवाले ! दीनबन्धो ! इस समय तो आप, मुझे यही अनुमति दे दीजिये कि, मैं, अब सत्यलोक में जा रहा हूँ। अर्थात् (**कीदृशोऽहं, भवतैव कृतं स्वाज्ञया प्रयुक्तं यत्परमेष्ठितास्पदं पदं सृष्ट्यादिव्यवसायस्तेनैव अनुपद्यते अनुगच्छतीति तथा-भूतः**) आपके द्वारा, आपकी आज्ञा से प्रयुक्त जो ब्रह्मपद, उस पद के योग्य सृष्टि आदि व्यवसाय के अनुसार, व्यवहार करनेवाला मैं, अब आपकी इच्छानुसार, ब्रह्मलोक को ही जा रहा हूँ। क्योंकि मैं अभी, इस व्रज में निवास करने के योग्य नहीं हूँ। अतः, मुझ जैसे तुच्छ-दास को, आपकी उस प्रकार की आज्ञा में, स्थित रहना ही उचित है। एवं आप तो, समस्त जगत्‌निवासी-जनों के अन्तःकरण को जानते हो। मैं भी उस जगत् के मध्य में ही आ गया हूँ, अतः आप, मेरे हृदय को भी जानते हो। संसारीजनों की तरह, आप में विस्मृति की सम्भावना तो कभी है ही नहीं, क्योंकि, आप तो (**एको मुख्यश्चिदेकरसो ज्ञानघनरसमयः**) एकमात्र चिदानन्दरस से परिपूर्ण हो।

**श्रीकृष्णस्य यमुनापुलिने पुनरागमनम्**

**गते स्वयंभुवि भुवि सुविमलायां नवतृणाङ्कुराऽऽचामोदारमोदा रभसेन चरन्ती पूर्ववत् सा वत्सावलिरथ रथचरणपाणिना ददृशे ॥१४७॥**

**तदनु कलकोमलगभीर-हाङ्कारकलितचलनेङ्गितानुविद्ध-लघुलघुयष्टिकाघूर्णनेन स-**

---

अतः आपके सामने, अपनी अभिलाषा की विशेष विज्ञप्ति करना उचित नहीं है। इसलिये ब्रह्मपद के अधिकार की समाप्ति के बाद, जो उचित हो, दास को उसी सेवा में नियुक्त कर देना। अतएव हे परमपूजनीय देव ! मैं तो, आपके दोनों चरणारविन्दों में साष्टाङ्ग प्रणाम करता हूँ।" इस श्लोक में **"अनुजानीहि मां कृष्ण !"** (भा० १०।१४।३९) इसका भावार्थ आ गया।

"प्रश्न—इतनी भारी स्तुति करनेपर भी, भगवान् श्रीकृष्ण, ब्रह्मा के सामने मौनी ही क्यों बने रहे ? इसका उत्तर देते हुए, कविवर्य कर्णपूर ने स्वरचित **"श्रीचैतन्यचन्द्रोदयनाटक"** (अं० ९।१०) में इस प्रकार कहा है—

**अस्थानेऽपि प्रथयति कृपामीश्वरोऽसौ स्वतन्त्रः**
**स्थानेऽप्युच्चैर्जनयतितरां नूनमौदास्यमेव।**
**रामो देवः स गुहमकरोदात्मनीनं सखायं**
**कृष्णः स्तोत्रैः प्रणमति विधौ हन्त मौनी बभूव ॥**

"निखिल-वेदप्रतिपाद्य ईश्वर, स्वतन्त्र है। अतएव वह, कृपा न करने के योग्य स्थानपर भी, कृपा का विस्तार कर देता है; और कृपा करने के स्थानपर भी, महती उदासीनता प्रगट कर देता है। देखो, राघवेन्द्र सरकार श्रीरामजी ने, योग्य न होनेपर भी, गुहराज को, अपना परमहितैषी सखा बना लिया। हाय ! आश्चर्य तो यह है कि, विचित्र स्तुतियों के द्वारा नमस्कारपरायण ब्रह्मा के निकट, श्रीकृष्ण मौनी ही बने रहे।

"दूसरा उत्तर यह भी है कि, ब्रह्मा ने श्रीकृष्ण को, एक वर्षतक, अपने प्यारे व्रजवासी सखा आदि से वियुक्त कर दिया; अतः श्रीकृष्ण, उस (ब्रह्मा) से स्तुति करनेपर भी नहीं बोले। एवं इन्द्र ने, समस्त व्रजवासियों को एकत्रित कर दिया; अतः, महान् उपद्रव करनेपर भी, इन्द्र के साथ श्रीकृष्ण ने प्रेमपूर्वक वार्तालाप भी किया।

"श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूः की इस ब्रह्मस्तुति में **"तदस्तु मे नाथ !"** (भा० १०।१४।३०) इस श्लोक से लेकर **"श्रीकृष्ण ! वृष्णिकुलपुष्कर !"** (भा० १०।१४।४०) इस श्लोकतक, जो पाठ का क्रम छोड़ दिया, वह तो भक्तिसिद्धान्त के अनुकूल अर्थक्रम के अनुरोध से ही जानना। **तदुक्तं चक्रवर्तिना— "श्रीमद्भागवतश्लोक-व्याख्याचातुर्यबुद्धियाम्। तदेकार्थरसास्वादे दिङ्मात्रमिह दर्शितम् ॥"** अर्थात् श्रीमद्भागवत के ब्रह्मस्तुति के श्लोकों की व्याख्या में, चातुर्यमयी बुद्धिवाले रसिक-विद्वानों के लिये, ब्रह्म-स्तुति के मुख्यार्थमय रसास्वाद के निमित्त, यहाँपर दिग्दर्शनमात्र सिद्धान्त-प्रदर्शित कर दिया है" ॥१४६॥

**श्रीकृष्ण का यमुना-पुलिनपर पुनः आगमन**

इस प्रकार स्तुति करके ब्रह्मा, जब अपने लोक को चले गये, तब चक्रपाणि श्रीकृष्ण ने, परम-निर्मल श्रीवृन्दावन की भूमि में, नवीन-नवीन तृणों के अंकुरों के आस्वादन से, महान् हर्ष से परिपूर्ण वह बछड़ों की श्रेणी, पहले की भाँति, हर्षपूर्वक चरती हुई देख ली ॥१४७॥

**सम्भ्रमभ्रमणेन मुखविवरविगलदर्धावलीढतृणाङ्कुरनिकर-करम्बित-धरणितलं वत्सकुलमनु मनुजाकृति परं ब्रह्म ब्रह्ममोहनानन्तरमनन्तरमणीयरहस्य-हस्यमान-परमोपयोगि-योगिकुलं पूर्वभोजनस्थलमनुससार ॥१४८॥**

**श्रीकृष्णं दृष्ट्वा सखीनां हर्षः**

**सारभृतां मुकुटमणिमिममालोक्य तेऽपि तदनवलोकन-वैमनस्यं वै मनस्यञ्जसा यदुपजग्मुस्तदपहाय हायनं गतमपि क्षणार्धमिव मन्यमाना मानान्तरानधिगम्यमानमहिमान-महिमानहारिहारिचरितमुपव्रजन्तो 'नाऽभोजि भो जितरिपुसमीकबल! कवल एकोऽपि भवन्तमन्तरेण' इति वदन्तो दन्तोज्ज्वलकिरणमञ्जरीजरीजृम्भमाणमधुराधरा धराभराऽपहारिणं हारिणं तमभित आवव्रुः ॥१४९॥**

**वनभोजन-समाप्तिः**

**तदनु दनुजदमनोऽपि मनोऽपिधायिनीं सप्रणयमुवाच वाचमतिमधुरतराम्। 'एवमेव मे प्रणयलोभवतां भवतां सुचिरमयि मयि हृद्यसौहृद्यसौरभम्' इति निगदिता दिताखिलतापा**

---

उसके बाद श्रीकृष्ण, अत्यन्तमधुर एवं कोमल गम्भीर हाङ्कार के द्वारा, अर्थात् बछड़ाओं के बुलाने के सांकेतिक-शब्द के द्वारा, बछड़ाओं को चलने का इशारा करने लग गये, एवं साथ-साथ धीरे-धीरे छड़ी भी घुमाने लग गये। उस छड़ी के घुमाने से वेगपूर्वक चलने के कारण, अपने मुखरूप छिद्र से आधे खाये हुये तृणों के अंकुरसमूह के द्वारा, वे बछड़े, भूमितल को आच्छादित कर रहे थे। उस समय वत्ससमूह के पीछे-पीछे चलनेवाले, मानवाकृति परंब्रह्म श्रीकृष्ण, ब्रह्ममोहन-लीला के अनन्तर (**अनन्तं यद्रमणीयं रहस्यं तेन हस्यमानं परमोपयोगिनां योगिनां ब्रह्मादीनामपि कुलं यत्र तत्**), अपने अनन्त-रमणीय रहस्य के द्वारा, परमउपयोगी ब्रह्मा आदि योगियों की भी हँसी करनेवाले, वर्षभर पहलेवाले उसी भोजन के स्थल की ओर अनुसरण करने लग गये ॥१४८॥

**श्रीकृष्ण को देखकर सखाओं का हर्ष**

उसके बाद, उस पुलिनपर भोजन करनेवाले उन सखाओं ने भी, सारग्राहियों के या समस्त बलवानों के मुकुटमणिस्वरूप श्रीकृष्ण को देखकर, उनके न देखने के कारण, अपने-अपने मन में अनायास जो वैमनस्य, अर्थात् विकलता निश्चितरूप से प्राप्त की थी, उसको छोड़कर, बीते हुए एक वर्ष को भी, आधे क्षण की तरह मानकर, एवं जिनकी महिमा दूसरे प्रमाणों से नहीं जानी जा सकती, एवं जिनका चरित्र, अघासुर के ज्ञान के गुमान का मर्दन करनेवाला, तथा द्रष्टा, और श्रोताओं के मन को हरनेवाला है, उन श्रीकृष्ण के निकट जाकर कहा कि, "अरे भैया! कृष्ण! तुम तो शत्रुओं की सेना के बलपर भी विजय पानेवाले हो! आपके बिना तो, हम सबने एक ग्रास भी भोजन नहीं किया है।" इस प्रकार कहते-कहते, अपने-अपने दाँतों की परमोज्ज्वल किरणरूप मञ्जरियों के द्वारा शोभायमान मधुर अधरों से युक्त होकर, भूतल का भार उतारनेवाले, परममनोहर श्रीकृष्ण को, उन सखाओं ने चारों ओर से घेर लिया ॥१४९॥

**वनभोजन की समाप्ति**

उसके बाद दनुजदमनकर्ता श्रीकृष्ण भी अपने अलौकिक प्रेम के द्वारा, भक्तों के मन को ढकने-

लतापाशवलयवलयितकराः कराग्रं भगवत आधृत्य 'एहि चिरारब्धमशनं समापयामो यामोऽशनायायाः पारम्' इति मितिरहितकथामोदेन तेषां जातकौतुकः स दानवनाशनो वनाशनोत्सव-परिसमाप्तिमभिललाष ॥१५०॥

### वने शयनम्

अथ भोजनरस उपरते परतेजसा तेन दिवसमणेर्ललाटं तपस्याऽऽतपस्यापनोदाय विनोदाय विश्रामेण च क्षणमलसतालसतामवयवानां खेलाखेदं प्रच्छाय प्रच्छायललिततरु-मूलमालम्बमानो लम्बमानोदारहारः सहचरोरुमूलकृतोपधानो मुहूर्तं सुष्वाप सुस्वापतेयमिव रमणीयतादेव्याः ॥१५१॥

### वनाद् गृहाऽऽगमनम्

अथ भगवन्निलय-लयनार्थमिव गगनचत्वरत्वरमाणे चरम-दिग्वनिता-नितान्तपरभाग-भागतिशय-प्रणय-महिम्नेव तद्भुवनमालम्बितुमुपक्रान्तेऽपक्रान्ते च सकललोकतापतोऽपतोष-तया कमलिनीमलिनीभावभावयितरि तरिमिव गगनपारावारपारावारयोः स्वमण्डली-मण्डलीनामिव चिकीर्षति भगवति गभस्तिमालिनि वेणुविषाणध्वनिध्वनित-दिग्वलया

---

वाली, अतिशय मधुरावाणी को प्रेमपूर्वक बोले कि, "हे मेरे प्यारे सखाओ ! देखो, तुम सब, केवल मेरे प्रेम के लोभी हो, अतएव, मेरे में हृदयहारिणी जो तुम्हारी सरस मित्रता की सुगन्धी है, वह इसी प्रकार से बहुत पुरानी है।" श्रीकृष्ण के द्वारा इस प्रकार कहनेपर (**दितः खण्डितः अखिलतापो येषां ते**), जिनके समस्त सन्ताप दूर हो गये हैं; तथा जिनके हाथ, लता-पताओं के द्वारा बने हुए कङ्कणों से युक्त हैं; वे सब सखा, श्रीकृष्ण के हाथों के अग्रभाग को पकड़कर बोले कि, "हे सखे ! आइये, पधारिये, बहुत समय से आरम्भ किये हुए भोजन को समाप्त कर दें। और भूख के पार को प्राप्त कर लें।" इस प्रकार उन सखाओं की इतिमितिरहित अनेक बातों के आनन्द से उत्पन्न हुई उत्सुकता से युक्त, एवं दैत्यों का विनाश करनेवाले श्रीकृष्ण ने, वनभोजनरूप महोत्सव की समाप्ति की अभिलाषा प्रगट कर दी ॥१५०॥

### वन में शयन

उसके बाद भोजनरस की समाप्ति हो जानेपर, अपने उत्कृष्ट तेज के द्वारा दूसरों का ललाट सन्तप्त करनेवाले सूर्य की धूप को दूर करने के लिये, एवं क्षणभर विश्राम के द्वारा, परस्पर विनोद करने के लिये, भोजन कर लेने के कारण, आलस्य से शोभायमान अपने-अपने अङ्गों के खेल से जनित खेद को (**प्रच्छाय दूरीकृत्य 'छो छेदने' इत्यस्य ल्यपि रूपम्**) दूर करके, वे श्रीकृष्ण, घनी छायावाले परमसुन्दर वृक्ष के मूल का आश्रय लेकर, लम्बायमान मनोहर हार धारणकर, अपने प्रिय सखा की जङ्घा को ही तकिया बनाकर, रमणीयतारूपादेवी के (**स्वापतेयं धनमिव "पथ्यतिथिवसतिस्वपतेर्ढञ्" इति सूत्रेण ढञ्**) शोभायमान सुन्दर धन की तरह, एक मुहूर्ततक, अर्थात् ४८ मिनटतक सो गये ॥१५१॥

### वन से घर में आना

तदनन्तर भगवान् श्रीकृष्ण, वन से अपने 'नन्दभवन' में पधारेंगे, मानो यह विचारकर ही, किरणमाली भगवान् सूर्य भी, आकाशरूप प्राङ्गण से चलने की शीघ्रता करने लग गये, एवं पश्चिम-दिशारूप वधू का अतिशय पराकाष्ठापर पहुँचा हुआ जो प्रेम, मानो उस प्रेम की महिमा के द्वारा ही

**निलयाय निभृतहृदया हृदयाधिनाथेन तेन सह सहचराः सर्व एव सर्वतो वत्सान् समवहारयन्तो रयं तोषस्याऽऽसाद्य व्रजन्तो व्रजं तोयदेन सह नभोदिवसा इव भोगिनस्तस्यैव पूर्णाभोगं भोगं वीक्ष्य सकौतुकं 'अहो ! महोज्ज्वलं नः खेलागह्वरमिदं जातम्' इति परस्परं गदन्तोऽगदं तोदहरमिव श्रीकृष्णं निधाय पुरः पुरः समीपं समुपसीदन्ति स्म ॥१५२॥**

**तत्र च मातृस्तनपानोत्सुकतया सत्वराग्रचरणा रणाजिरोदित्वरमहसि महसिद्धिकृति पश्चाद्वर्तिनि भगवति विलम्बमानोत्तरचरणा इव सर्वे वत्सा उभयतस्त्वरात्वराभ्यां सहजतोऽपि मन्थरगतय एव बभूवुः ॥१५३॥**

**प्रविष्टे च व्रजपुरं व्रजपुरन्दरनन्दने कलमधुरमुरलीरवमधुभिः कुर्वति सकललोकश्रुतिसेचनकमसेचनकमधुरिमणि रचयति समस्तजन-जीवनागमनमिव स्नेहभरनिर्भरनिर्भुग्नहृदयाभ्यां तन्मुरलीनादगुणेनाकृष्टाभ्यां पितृभ्यां प्रतोली-तलमुपसेदे ॥१५४॥**

---

प्रेरित होकर, उसके भवन का आश्रय लेने का उपक्रम करने लग गये; अतएव, सबको सन्ताप देने से निवृत्त हो गये; एवं अपने द्वारा त्याग देने के कारण, सन्तोषरहित होकर, कमलिनी की मलिनता बढ़ाने लग गये। उस समय सूर्य भगवान्, आकाशरूप समुद्र के दोनों किनारों की, मानो नौकारूप 'स्वमण्डली' को, अर्थात् अपने प्रतिबिम्ब को, मानो ब्रह्माण्डरूप कटाह से संलग्न ही करना चाहते थे। उस समय सूर्य की ऐसी दशा देखकर, अपने प्राणनाथ प्रिय सखा उन्हीं श्रीकृष्ण के साथ घर जाने के लिये हृदय से विचारकर, वे सभी सखा, वंशी एवं शृङ्गों की ध्वनि के द्वारा, दिङ्मण्डल को प्रतिध्वनित बनाकर, अपने-अपने बछड़ाओं को चारों ओर से इकट्ठे करते हुए, सन्तोष के वेग को प्राप्त करके, मेघ के साथ श्रावण के दिनों की तरह, श्रीकृष्ण के साथ ही व्रज की ओर चलते-चलते, उस अघासुर के पूर्णविस्तारवाले उस शरीर को देखकर कौतुकपूर्वक—"आहा ! हमारे खेलने के लिये यह महान् उज्ज्वल गुफा तो, बहुत अच्छी उत्पन्न हो गई है।" इस प्रकार परस्पर कहते हुए, व्यथा को हरनेवाली औषधी की तरह, श्रीकृष्ण को आगे करके, अपने पुर के निकट पहुँच गये ॥१५२॥

उस समय नन्दग्राम की ओर आनेवाले सभी बछड़ा, 'त्वरा' (शीघ्रता) एवं 'अत्वरा' (अशीघ्रता) के कारण, दोनों ओर स्वभाव से भी मन्दगतिवाले हो रहे थे। क्योंकि, अपनी-अपनी गैयारूप मैयाओं के स्तनपान करने की उत्सुकता के कारण, उन बछड़ाओं के अगले चरण, आगे की ओर चलने की शीघ्रता में तत्पर थे; एवं जिनका स्वाभाविक तेज रणाङ्गण में प्रगट होता रहता है, एवं जो सभी प्रकार के भक्तों के भावानुसारी महोत्सव की सिद्धि करते रहते हैं, वे भगवान् श्रीकृष्ण, उन बछड़ाओं के पीछे की ओर चल रहे थे। अतएव, उन बछड़ाओं के पिछले चरण, पीछे की ओर आकर्षित होने के कारण, मानो आगे की ओर चलने में विलम्ब-सा कर रहे थे। तात्पर्य—प्रेम में ज्ञान की अपेक्षा नहीं है। क्योंकि, विशेषज्ञान से रहित, व्रज के पशु-पक्षी भी, श्रीकृष्ण में प्रेम करते हैं। अतः बछड़ाओं की, अपनी-अपनी माता की ओर दौड़ने की शीघ्रता की अपेक्षा, श्रीकृष्ण की ओर आकर्षित होकर, पीछे की ओर विलम्ब करने के कारण, अशीघ्रता की ही अधिकता प्रतीत होती है। इसलिये व्रज के प्राणीमात्र का प्रेम, अपने देह-गेह आदि से भी, श्रीकृष्ण के ऊपर अधिक प्रतीत होता है ॥१५३॥

व्रजेन्द्रनन्दन श्रीकृष्ण, जब व्रजपुर में, अर्थात् नन्दग्राम में प्रविष्ट हो गये, एवं अपनी अस्फुट सुमधुर मुरली की ध्वनिरूप मधु की धाराओं के द्वारा, सभीलोगों के कानों का जब अभिषेक कर रहे थे

### मित्रैरघासुर-वध-कथनम्

**तदनु दनुजदमनसहचराश्चराचरगुरोस्तस्यैव वत्सरान्तरकृतं कृतं तदद्यतनमिव जानन्तोऽनन्तोत्तमसन्तोषतः स्व-स्व-जननीजननीरजस्कीक्रियमाणवपुषः सन्तो निजगदुः— 'जननि ! जननितान्तविस्मापकं स्मापकं चास्माकमतिसाहसपुष्करं दुष्करं दुरासदं रासदं कर्म कृतवान्,अस्मानपि विषमविषमहानलदग्धानविदग्धानविलम्बेनैव जीवयामास च स चतुरशिरोमणिः' इति वत्सरक्षणा वत्सरक्षणाहितलक्षणाः शिशवः सर्वमेवानुपूर्व्या कथयांबभूवुः॥१५५॥**

**अथ घोषराजो राजोचित-परिच्छदकरैः परिचारकनिकरैः करैकदिश्यमानैरुपचरितं चारुचरितं चारुणाक्षं प्रभूतनयं तनयं स्नानपानाहारादिभिरपसारितखेदं खे दंदह्यमानस्य खरकिरणस्य किरणस्यन्दः कथमनेनसाऽनेन साधुनाऽधुना शिरीषकोमलवपुषा सह्यत इति जनन्याऽनन्यातिशयवत्सलया करतलेनामृश्यमान-सकलाङ्गं विश्रामाय नियोजयामास ॥१५६**

---

तथा (**असेचनकं परमानन्दकारी मधुरिमा यस्य तस्मिन्। "तदसेचनकं तृप्तेर्नास्त्यन्तो यस्य दर्शनात्" इत्यमरः**) जो अपनी परमानन्दकारिणी मधुरिमा से स्वतः परिपूर्ण थे। इसलिये, मानो समस्तजनों के जीवन के आगमनकी-सी रचना कर रहे थे। उस समय श्रीकृष्ण के माता-पिता का हृदय, वात्सल्यस्नेह के भार की अधिकता से मानो टूट रहा था, श्रीकृष्ण की वंशीध्वनि के गुण से, दोंनों आकृष्ट हो रहे थे। अतः दोनों ही, लाला के दर्शनार्थ गली में आ गये ।।१५४।।

### मित्रों के द्वारा अघासुर-वध का कथन

उसके बाद दानवदमनकारी श्रीकृष्ण के सखाओं ने, चराचर के गुरु, उन्हीं श्रीकृष्ण के द्वारा, दूसरे वर्ष में किये हुए, अघासुर के वधरूप कार्य को, मानो आज ही हुआ है, इस प्रकार जानते हुए, कह दिया। उस समय सभी सखाओं के शरीर, अपनी-अपनी माताओं के द्वारा, अनन्त उत्तम सन्तोषपूर्वक, अपने-अपने अञ्चल से धूली से रहित किये जा रहे थे। सभी सखा, अपनी-अपनी माता से बोले कि, "अरी मैया ! देख, उन चतुरशिरोमणि श्रीकृष्ण ने, आज वन में जो काम किया है, वह जनमात्र को अतिशय विस्मित करनेवाला है, एवं हम सब सखाओं का मन्दहास्यजनक है, महान् साहस से परिपूर्ण है, दूसरों के लिये दुष्कर है, दुष्प्राप्य है, भक्तों के लिये विनोदमय रसप्रद है। और उसने तो विषम विषमयी महती अग्नि के द्वारा जले हुए, हम सब अचतुरजनों को भी, शीघ्र ही जीवित कर दिया।" (**वत्सरः क्षणवद् येषां ते, वत्सानां रक्षणे आहितलक्षणाः निपुणाः "गुणैः प्रतीते तु कृतलक्षणाऽऽहितलक्षणौ" इत्यमरः**) इस प्रकार एक वर्ष को क्षण के समान माननेवाले, एवं बछड़ाओं की रक्षा में परमनिपुण उन सब ग्वालबालों ने, उस दिन का श्रीकृष्ण का सारा चरित्र, क्रमशः कह दिया ।।१५५।।

उसके बाद व्रजराज श्रीनन्दबाबा ने, अपने पुत्र को विश्राम करने के लिये नियुक्त कर दिया, अर्थात् विश्राम करने की आज्ञा दे दी। उस समय नन्दबाबा के दाहिने-हाथ के इशारे से, आज्ञा प्राप्त करनेवाले, राजोचित उपकरणमयी वस्तुओं को हाथ में धारण करनेवाले, सेवकवर्गों के द्वारा सेवित, सुन्दर चरित्रवाले, प्रेमभरे अरुणारे नेत्रोंवाले, एवं महान् नीति से परिपूर्ण, श्रीकृष्ण का वनभ्रमण से जनित खेद, स्नान-पान-आहार आदि से दूर कर दिया था। तथा सर्वोपरि वात्सल्यरस से परिपूर्ण यशोदा-

**गतवति भवन-मध्य-मध्यवसाय-सहस्रै रप्यनधिगम्य-भावलीलेऽवलीलेहित-योगीन्द्र-वृन्ददुष्करकरणे भगवति व्रजपुरपुरन्दरोऽदरोत्साहसाहसिक्यवशो महिष्या समं मन्त्रयामास ॥१५७॥**

**'अयि श्रीकृष्णजननि ! परिचारकादिपरिच्छद इव कृष्णस्य पृथगावासोऽपि कारयितुमर्हः ।' सहसा हसन्ती साऽऽह—'सन्तीह कति दिवसा अस्य जातस्य, नाधुनानेन धुनानेन सकलाङ्गतापं शून्योत्सङ्गया मया भवितुं शक्यते ॥'१५८॥**

**स चोवाच वाचमतिकोमलाममलाम्—'अयि न जानासि नासि विज्ञाऽविज्ञानामिदमपि किञ्चिदभिमानसुखम्, यदपत्ये जातमात्र एव तद्वैभव-भवनाय प्रमोदन्ते सम्पन्ना हि पितरः । सुखविशेष एवायम्, कथमत्र शून्योत्सङ्गया भवितव्यं भवत्या' इति स्मितपूर्वं**

---

मैया ने, "आकाश में अतिशय दाह पैदा करनेवाले, एवं तीखी किरणोंवाले सूर्य की किरणों के प्रवाह को, सिरिस के पुष्प से भी कोमल शरीरवाला, निष्पाप, परोपकारी मेरा यह लाला, अब किस प्रकार सहता है ?" इस प्रकार कहकर, अपने दाहिने करतलसे श्रीकृष्ण के सभी अङ्ग स्पर्श कर लिये थे, अर्थात् मैया ने, अपने लाला के सभी अङ्गोंपर प्रेम से हाथ फिरा दिया ॥१५६॥

जिनका भाव एवं लीलाएँ, उत्साहपूर्वक लगातार किये गये हजारों प्रकार के उद्योगों के द्वारा भी नहीं जानी जा सकतीं, एवं जिन्होंने योगीन्द्रवृन्दों के द्वारा भी दुष्कर, ब्रह्ममोहन आदि कार्य अनायास लीलापूर्वक ही कर दिया, वे ही भगवान् श्रीकृष्ण, जब 'नन्दभवन' के बीच में चले गये, तब श्रीनन्दबाबा, महान् उत्साह एवं साहस के वशीभूत होकर, अपनी पटरानी, यशोदा के साथ विचार करने लग गये ॥१५७॥

"हे कृष्ण की मैया ! देख, सेवक आदि उपकरणों की तरह, श्रीकृष्ण का एक स्वतन्त्र निवास-स्थान भी पृथक् बनवाना उचित है ।" यशोदा हँसती हुई सहसा बोल पड़ी कि, "अजी ! देखो, इस लाला को उत्पन्न हुए ही कितने दिन हुए हैं ? अभी तो यह बहुत ही बालक है, अर्थात् अभी से, इसके लिये अलग भवन बनवाने की क्या आवश्यकता है ? अभी तो यह, मेरे सभी अङ्गों के सन्ताप को दूर करता रहता है । इसके बिना, मैं, अभी अपनी सूनी गोद से, नहीं रह सकती हूँ" ॥१५८॥

उसके बाद श्रीनन्दबाबा, अतिशय कोमल एवं निर्मल वाणी बोले कि, "अरी ! तू कुछ नहीं जानती है । क्योंकि, तू जानकार नहीं है । देख, अनजान-व्यक्तियों को भी, कुछ यह भी एक प्रकार का अभिमानमय सुख होता है कि, पुत्र के उत्पन्न होते ही, उसके वैभव के विस्तार के लिये, धन आदि से सम्पन्न माता-पिता तो, प्रायः प्रसन्न ही हो जाते हैं । और यह भी तो, एक प्रकार का सुखविशेष ही है । अतः, इस विषय में तुम, खाली गोदवाली कैसे हो सकती हो ?" नन्दबाबा की यह बात सुनकर **"मौनं सम्मतिलक्षणम्"** इस न्याय के अनुसार, चुपचाप बैठी हुई यशोदा के द्वारा मन्दमुसकानपूर्वक, नन्दबाबा

तूष्णीकया तया कृतानुमोदनो मोदनोनुद्यमानमानसस्तदपरेद्युरारभ्य कृष्णार्थं पृथगेवात्मपुरसदृशमात्मपुरलग्नमेव पुरं कारयामास ॥१५६॥

इत्यानन्दवृन्दावने कौमारलीलालताविस्तारे वत्सक-बकाऽघासुरवध-पुलिनभोजन-ब्रह्ममोहनो नाम सप्तमः स्तवकः ॥७॥

## अष्टमः स्तवकः

### पूर्वानुरागः

### श्रीकृष्णस्य पौगण्ड-किशोरावस्था-वर्णनम्

अथ कौमारलीलां तिरोधाप्य क्रमानुरोधाप्यक्रमानुत्तमवयोऽवस्थावस्थान-स्वीकारेणाविर्भावितपौगण्डो गण्डोड्डुमरतारतामन्दहसितासवः स वने विस्मृतधूलिखेलोऽलिखेलोड्डुमरकुसुमकन्दुकखेलापरोऽपरोक्षघनरसो रसोत्सवकरोऽवकरोज्झितनिखिलगुणैः सह सहचरैर्वत्सरक्षणक्षणमपहाय हायनातीतो धेनुपालनलीलालीलावण्यमुरीचकार ॥१॥

---

की बात का अनुमोदन हो गया। इस प्रकार यशोदा के द्वारा अनुमोदन प्राप्त करनेवाले नन्दबाबा ने, हर्ष के द्वारा अतिशय प्रेरित मनवाले होकर, दूसरे दिन से आरम्भ करके, श्रीकृष्ण के रहने के निमित्त, अपने पुर के समान ही, एवं अपने पुर से चिपटा हुआ ही, दूसरा पुर बनवा दिया ॥१५६॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित–श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कौमारलीलालताविस्तारे
वत्सकबकाऽघासुरवध-पुलिनभोजन-ब्रह्ममोहनो
नाम सप्तमः स्तवकः सम्पूर्णः ॥७॥

## अष्टम स्तवक

### पूर्वानुराग का वर्णन

### श्रीकृष्ण की पौगण्ड एवं किशोरावस्था का वर्णन

इस अष्टम स्तवक में श्रीकृष्ण की पौगण्ड अवस्था एवं किशोरावस्था का एकसाथ प्राकट्य; एवं श्रीकृष्ण के माता-पिता आदि गुरुवर्गों के द्वारा, पौगण्ड अवस्था का आस्वादन; तथा श्रीकृष्ण के कान्तावर्ग के द्वारा, किशोरावस्था का आस्वादन; एवं व्रजाङ्गनाओं का श्रीकृष्ण के प्रति पूर्वानुराग; एवं श्रीकृष्ण की जन्मतिथि के उपलक्ष में महान् महोत्सव, 'कन्दुक-क्रीडा' (गेन्द से खेलना), और धेनुकासुर का वध, ये सब विषय क्रमशः वर्णित होंगे।

ब्रह्ममोहन-लीला के अनन्तर, कौमार-लीला (बालकपन के खेल) को 'तिरोहित' (समाप्त) करके, श्रीकृष्ण ने, क्रम के अनुरोध से प्राप्त होनेवाली परिपाटी के अनुसार, अत्युत्तम 'वयोवस्था' (उम्र) की स्थिति को अङ्गीकार करके, अपने अङ्ग में, पौगण्ड अवस्था का आविर्भाव कर लिया। एवं उनका मन्द-

**एवमस्य पौगण्डे वयसि कैशोरप्रागभाव इव क्रमविरलायमाणतारल्यतया प्रथमारब्धगाम्भीर्यस्वाध्यायमिव गमनम्, शैशवदशासहचरीविरहेण मलिनमुखीभावमनुसरन्तीव लोमलतिका, क्व गतमस्य बाल्यचापल्यमिति सुहृद्विच्छेदेनेव क्रमक्षीयमाणमवलग्नम्, क्व गतमस्य शैशवतारल्यमिति तदनुसन्धानधुरन्धरतयेव चापल्यमभ्यस्यन्ती इव नयनकमले, सुकविकाव्यमिव अस्थानस्थपदादिदूषणरहितमुदितम्, किं बहुना ? अधिमधुदिनमनुपर्वकर्बुरित-नवाङ्कुरकन्दलदलद्रामणीयक-नवतमालकडम्बविडम्बकम्, प्रत्यङ्गरङ्गितरङ्गितविशेषमाधुरीधुरीणमन्तरुत्पद्यमान-मधुपरागमधुपरागभागभिनवकुड्मलीभावभाऽवहितं कुसुममिव, अपाकनिष्कषायमृदुमधुरलुलितं श्यामलतालतायाः किमपि फलमिव, स्वयमेव**

---

हास्यरूप मधु, उनके ऊँचे दोनों कपोलों में ही संलग्न हो गया। अब उन्होंने, वन में धूलि के द्वारा खेलना बिल्कुल भुला दिया। भ्रमरों की क्रीडा से उन्नत पुष्पों के द्वारा बनी हुई गेन्द से ही, खेलने में तत्पर हो गये। उस समय वे, प्रत्यक्ष मूर्तिमान् गाढ़े आनन्दरसस्वरूप हो रहे थे। एवं **(रसायाः पृथिव्या उत्सवकरः)** पृथ्वीदेवी का उत्सव सम्पादन कर रहे थे। तथा मलिनता से रहित समस्तगुणों से युक्त, अपने सखाओं के साथ बछड़ाओं की रक्षा के अवसर या आनन्द को छोड़कर, 'संवत्सर, परिवत्सर, इडावत्सर, अनुवत्सर, एवं वत्सर'-नामक पाँच वर्षों को लाँघकर, छः वर्ष की अवस्था में उन्होंने, गोपालनरूप लीलाश्रेणी की अपूर्व शोभा अङ्गीकार कर ली ॥१॥

इस प्रकार पौगण्ड अवस्था में, श्रीकृष्ण का जो चलना-फिरना था, वह, किशोरावस्था से पहली अवस्था की तरह, क्रमशः चञ्चलता दूर हो जानेके कारण, प्रथम आरम्भ किये हुए 'गाम्भीर्य' (गम्भीरता)-रूप स्वाध्याय के समान था, अर्थात् उस समय का चलना, मानो गम्भीरता का पाठ सीख रहा था। एवं श्रीकृष्ण की 'रोमलतिका' (रोङ्गटाओं की श्रेणी), मानो बाल्यावस्थारूप सहचरी के वियोग से, मलिनता का-सा अनुसरण करने लग गई, अर्थात् उनकी रोमावली, अब कुछ काली पड़ने लग गई। एवं "बालकों के साथ खेलना-कूदना-दौड़ना आदिरूप बालकपन की चञ्चलता कहाँ चली गई ?" इस प्रकार के बन्धु-वियोग से ही, मानो श्रीकृष्ण का 'अवलग्न' (मध्यभाग, कटिप्रदेश) क्रमशः 'क्षीण' (पतला)होने लग गया। इनकी बालकपन की चञ्चलता कहाँ चली गई ? मानो इसी बात के अनुसन्धान में 'धुरन्धर' (अग्रसर) होकर ही, श्रीकृष्ण के दोनों नेत्रकमल, चञ्चलताका-सा अभ्यास करने लग गये, अर्थात् पौगण्ड अवस्था के आरम्भ में, नेत्रों ने भी चञ्चलता करनी आरम्भ कर दी। एवं उस समय श्रीकृष्ण का 'उदित' (वाक्य, अर्थात् बोलचाल), सुन्दर कवियों के काव्य की तरह, अस्थानस्थित पद एवं पद के एक देश के दोषों से रहित हो गया था, अर्थात् सुन्दर कवियों के काव्य में, जो पद, जिस चरण में एवं जिस जगह रखना उचित होता है, उसी जगह रखा जाता है; अतः, उनका काव्य, अस्थानस्थपदता आदि दोष से रहित होता है, उसी प्रकार श्रीकृष्ण भी, पौगण्ड अवस्था में, यथास्थान पदों का प्रयोग करके बोलने लग गये। और अधिक कहने से क्या ? देखो, उस समय श्रीकृष्ण का वह शरीर भी, अपूर्व-सा ही हो गया था ! वसन्तऋतु के दिनों में प्रत्येक गाँठ में, अनेक वर्णों से युक्त नवीन अंकुरदलों के द्वारा, प्रकाशित होनेवाली शोभा से पूर्ण, नवीनतमाल के अंकुर की शोभा का तिरस्कार कर रहा था। एवं प्रत्येक अङ्ग के रङ्ग का सूचक जो तरङ्गविशेष था, उसकी माधुरी को धारण करने में समर्थ था। एवं भीतर में उत्पन्न होनेवाले मकरन्द एवं पुष्पपराग से युक्त, एवं भ्रमर के अनुराग से युक्त, नवीनकलिका के भाव की कान्ति में सावधान पुष्प के समान था। तात्पर्य—रमणाभिलाष, तत्कालोचित धीरललित-नायककी-सी चेष्टा एवं

**रत्नान्तरेण परिवर्तित-विशिष्ट-रत्नान्तरायमाणैरिव लावण्यविशेषैरुपचीयमानम्, मदमुदित-मातङ्गकुलमिव सदानवापीनवक्षोभं वक्षोभङ्गिमसङ्गिमधुरिमांस-मांसलताभ्यां तदप्यन्यदिव प्रतिभासमानमसमानमञ्जुलमखिललोकलोचनचमत्कारकारणं वपुरपूर्वमिव तदा तदासीत्॥२**

**सखीनां पौगण्ड-किशोरावस्था-वर्णनम्**

**एवमवसरे भगवदुपमासपक्षा मासपक्षानन्तरं भगवदवतारस्य या अनुधरणि धरणि-धरेन्द्रदुहितृसुन्दरतादरताकारिण्यो भगवतः प्रियतमा यतमानास्तस्यैव नित्यसङ्गित्वेऽङ्गित्वे च प्रथमरसस्य रसस्यन्दरूपा अवतेरुः ॥३॥**

---

अनङ्ग—ये सब, श्रीकृष्ण के शरीर में प्रगट हो गये थे। एवं 'श्यामलता'-नामक लता का फल, जिस प्रकार पकने से पहले ही, कषैलेपन से रहित होकर, कोमल, मधुर एवं लुभानेवाला होता है, उसी प्रकार श्रीकृष्ण का शरीर भी, अनिर्वचनीय कोमल, सुन्दर एवं सबको लुभानेवाला हो गया था। एवं बाल्य-सम्बन्धी शोभारूप दूसरे रत्न के द्वारा, स्वयं ही बदले हुए किशोरावस्था की शोभारूप विशिष्ट रत्नोंका-सा व्यवहार करनेवाले सौन्दर्य की विशेषताओं से, मानो उनका शरीर, वृद्धि को प्राप्त हो रहा था। एवं मदमत्त हाथियों का समूह, मद बहाते-बहाते, जिस बावड़ी में स्नान करता है, वह बावड़ी, जिस प्रकार हाथियों के मदजल से युक्त एवं नवीन क्षोभ से युक्त होकर सुशोभित होती है, उसी प्रकार श्रीकृष्ण का शरीर भी, सदानवीन एवं विशाल वक्षःस्थल की शोभा से युक्त था। एवं वक्षःस्थल में लुभायमानता की प्रतिपादक जो मधुरिमा, एवं दोनों स्कन्धों में जो स्थूलता, इन दोनों के द्वारा तो, वह शरीर, दूसरी प्रकार से ही प्रतिभात हो रहा था, तथा सर्वोपरि सुन्दर था, तथा सभीदर्शकों के नेत्रों के चमत्कार का कारण बन रहा था ॥२॥

**सखियों की पौगण्ड एवं किशोरावस्था का वर्णन**

इसी अवसरपर, भगवान् श्रीकृष्ण की नित्य-प्रियतमा श्रीराधिका आदि सखियाँ भी, भूतल में अवतीर्ण हो गईं। वे सब सखियाँ, अपने संयोग से, विशेष शोभाजनक होने के कारण, भगवान् की उपमा की सपक्षा हैं, अर्थात् सहायता करनेवाली हैं। अर्थात् इन्द्रनीलमणि, मेघ एवं नीलकमल आदि पदार्थ, जिस प्रकार भगवान् श्रीकृष्ण की उपमा के वाचक हैं,उसी प्रकार श्रीराधिका आदि गोपियाँ भी,क्रमशः उन उपमाओं की शोभावर्धक कनक, विद्युत् एवं चम्पकपुष्प आदि उपमारूप हैं। एवं जो, भगवान् के अवतार के एक महीना बाद, तथा कुछ गोपियाँ, एक पक्ष के बाद अवतीर्ण हुई हैं। एवं अपनी लोकोत्तर सुन्दरता के द्वारा, पर्वतराज हिमालय की कन्या, पार्वती की सुन्दरता की 'दरता' (न्यूनता) कर देनेवाली हैं। तथा जो, भगवान् श्रीकृष्ण की नित्यसङ्गिनी होने के निमित्त, और शृङ्गाररस की अङ्गी बनने के निमित्त, नित्य प्रयत्न करती रहती हैं, एवं शृङ्गाररस की प्रवाहस्वरूप हैं। तात्पर्य—श्रीराधिका आदि गोपियों की, उस प्रकार की विशुद्ध चेष्टा के बिना तो, महात्माओं की दृष्टि में, शृङ्गाररस की मुख्यता का ही आदर नहीं रहता। **प्रमाणं यथा—**

**हरिरेव न चेदवातरिष्यन्, मधुरायां मुधुराक्षि-राधिका च।**
**अभविष्यदियं वृथा विसृष्टि-, र्मकरांकस्तु विशेषतस्तदाऽत्र ॥**

भगवान् श्रीकृष्ण, यदि मथुरा में अवतार न लेते; एवं मधुरलोचना राधिका, यदि भूतलपर अवतार न लेती, तो यह समस्त सृष्टि ही व्यर्थ हो जाती, एवं यहाँपर कामदेव तो, विशेषरूप से ही व्यर्थ हो जाता ॥३॥

**तासामपि कौमारापगमे ऋजूभूय वर्धिता मञ्जरीव तिरश्चीना दृष्टिः, हेमन्तदिनमिव क्रमह्रीयमानं हसितम्, काव्यगुणविशेष इव वाक्यार्थेऽपि पदमात्रप्रयोगो व्याहारः, वलीकप्रान्तनिःस्यन्दी निर्वृष्टजलधरजलबिन्दुसन्दोह इव क्रममन्दमन्दश्चरणविहारः, दिनलब्धमहारत्नमिव जनलोकनसङ्कोचाच्छन्नं वक्षः, अर्घपात्रमिव अवगुण्ठनमुद्रयावगुण्ठितमुत्तमाङ्गम्, अन्तर्वर्तिरत्नशलाकं मृणालशकलमिव कौमारापगमे न निष्कृष्टमपि कयापि देवतयेव जुष्टं मानसम्, कौमारपरिचितानपरिचितानिव विषयान् कुर्वाणं ज्ञानम्, आरुण्यं करतलयोः पीयूषरश्मिता वदनबिम्बे, अङ्गारकता अनङ्गे, सौम्यता दृङ्निपाते, गुरुता श्रोणौ, काव्यता वचने, शनैश्चरता चरणयोः, तमस्ता केशपाशे, केतुत्वं गुणगणेष्विति नवैव ग्रहा आश्रयमिव चक्रुः ॥४॥**

---

लता की मञ्जरी, जिस प्रकार पहले, सीधी होकर बढ़ती है, एवं पीछे, टेढ़ी हो जाती है; उसी प्रकार श्रीकृष्ण की प्रियतमा-श्रीराधिका आदि गोपियों की दृष्टि, कुमारावस्था के बीत जानेपर, किशोरावस्था के प्रारम्भ में, पहले सरलतापूर्वक बढ़कर, पीछे टेढ़ी होने लग गई। हेमन्तऋतु के दिनों की तरह, उनका बालकपन का चञ्चलतामय हँसना, क्रमशः कम हो गया। काव्य का एक गुणविशेष, यह होता है कि, एक छोटे-से पद के अर्थ के निमित्त, लम्बे-वाक्य की रचना की जाती है, एवं लम्बे-वाक्य के प्रयोग की जगह, छोटा-सा साभिप्रायक पद प्रयोगमें लाया जाता है, **तथा चोक्तं काव्यप्रकाशे "पदार्थे वाक्यरचनं वाक्यार्थे च पदाभिधा"** उसी प्रकार उन गोपियों का परस्पर का वार्तालाप भी, लम्बे-वाक्य कहने के अर्थ में, पदमात्र के प्रयोग से भरा हुआ था। अर्थात् अब किशोरावस्था में, बालकपन की तरह, अधिक वाक्यों से युक्त नहीं था। देखो, जैसे किसी सखी ने, राधिका से पूछा कि, **"सुन्दरि ! कमवलोकसे"** "हे सुन्दरि ! राधिके ! तुम किसको देख रही हो ?" इस प्रकार पूछनेपर, सुस्निग्धमेघ की श्यामघटा की ओर स्वेच्छापूर्वक देखकर बोली कि, **"असेचनकम्" इति "तदसेचनकं तृप्तेर्नास्त्यन्तो यस्य दर्शनात्" इत्यमरः।** मैं तो, 'असेचनक' को देख रही हूँ। जिसके दर्शन से, प्रतिक्षण दर्शन करते-करते भी, तृप्ति का अन्त न हो, उसी पदार्थ को 'असेचनक' कहते हैं। तात्पर्य—यहाँपर "श्रीकृष्ण को देख रही हूँ" इस वाक्य के अर्थ में भी 'असेचनक' पदमात्र का प्रयोग कर दिया।

एवं वृष्टि करके विरत हुए मेघों की जलबिन्दुओं का समूह, जिस प्रकार झोंपड़ी के छप्पर के ऊपर से धीरे-धीरे गिरता रहता है, उसी प्रकार उन गोपियों का चरणों के द्वारा चलना-फिरना आदि विहार भी, क्रमशः धीरे-धीरे हो गया, अर्थात् उन्होंने बालकों की तरह दौड़कर चलना छोड़ दिया। एवं उनका वक्षःस्थल, दीन-दरिद्रीव्यक्ति को प्राप्त हुए महारत्न की तरह, अन्यजनों के देखने के सङ्कोच से ही, मानो ढका हुआ था। बहुमूल्य का पात्र या अर्घ देने का पात्र, जिस प्रकार ढकने की मुद्रा से ढका रहता है, उसी प्रकार उनका मस्तक भी, घूँघट की मुद्रा से ढका हुआ था। जिसके भीतर, रत्नजटित सलाई रखी हो, उस प्रकार की कमल की डण्डी के खण्ड की तरह, उन राधिका आदि गोपियों का मन, कुमारावस्था के बीत जानेपर, किसी विषय में निष्कर्ष को न प्राप्त होकर भी, अर्थात् सन्देह से युक्त होकर भी, मानो कामोन्माद की अंकुरस्वरूपा, किसी अनिर्वचनीय-देवता के द्वारा सेवित था। तथा उस समय उनका ज्ञान, कुमारावस्था में परिचित हुए गलियों में धूल से खेलना आदि विषय भी, अपरिचित-से बना रहा था, अर्थात् उन्होंने धूलमाटी से खेलना, एवं गुड्डा-गुड़िया आदि से खेलना भी छोड़ दिया था। इस प्रकार शृङ्गाररस के भावबोधक नेत्रों की कुटिलता आदि अनुभावों का वर्णन करके, उस समय की अङ्गों की

किञ्च, चरणचाञ्चल्यं नयनेन, मध्यगौरवं श्रोणीभारेण, ज्ञानतानवमुदरेण, वचन-प्राचुर्यं माधुर्येण हृतमिति शैशवाधिकारे नश्यति सत्यङ्गादीनां परगुणविशेषलुण्टाकताऽऽसीत् ॥५॥

किञ्च, अणिमा मध्यमे, महिमा श्रोणिभारे, लघिमा वचसि, प्राप्तिरपत्रपायाम्, कामावसायिता मनसि, ईशिता लावण्ये, वशिता नयनकोणयोः, प्राकाम्यं माधुर्ये, इति सिद्धयोऽपि तदा तासु प्रादुरासन् ॥६॥

येन खलु सुरभीकृतमिव व्रजनगरम्, रञ्जितमिव सकलमेव भुवनम्, संपादितमिव कुसुमधनुषो जनुषः साफल्यम्, शोधित इव शृङ्गाराख्यो रसः, मार्जिता इव सर्वे भावाः, सरसीकृतमिव लीलाविलसितं श्रीकृष्णस्य, कृतार्थीकृतमिव कविकुलवाङ्निर्माणम्, येन च

---

शोभारूप सम्पत्ति का वर्णन करते हैं। यथा—उस समय उन गोपियों के करतलों में 'अरुणता' (लालिमा), मुखबिम्ब में अमृत के समान सरस किरणों का भाव, अनङ्ग के विषय में अङ्गों का जाना, दृष्टिनिक्षेप में 'सौम्यता' (मनोहरता), नितम्बप्रदेश में 'गुरुता' (स्थूलता), बोलचाल में 'काव्यता' (कवित्वशक्ति), चरणों में धीरे-धीरे चलने का भाव, केशपाश में 'तमस्ता' (अन्धकार की तरह कालापन), एवं उनके गुणगणों में केतुता का व्यवहार था, अर्थात् उनके गुणों की पताका, चारों ओर फैरा रही थीं। इस प्रकार श्लेषपक्ष में—सूर्य, सोम, मङ्गल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनैश्चर, राहु, एवं केतु—इन नवग्रहों ने, मानो उन सखियों के शरीर, अपने रहने के आश्रय ही बना रखे थे ॥४॥

किंच उनके चरणों की चञ्चलता, उनके नेत्रों ने हर ली; एवं उनके मध्यभाग की स्थूलता, नितम्बदेश के भार ने; उनके ज्ञान के 'तानव' (कृशता), अर्थात् अल्पता को, उनके उदर ने; एवं उनके बोलने की अधिकता को, माधुर्य ने हर लिया था। अर्थात् उनके चरणों की चञ्चलता, मानो नेत्रों में आ गई; एवं मध्यभाग की स्थूलता, नितम्बों में आ गयी; उनके ज्ञान का पतलापन, मानो उनके उदर में आ गया; एवं उनकी बोलचाल में, मधुरता आ गयी। इस प्रकार शिशुता का अधिकार नष्ट होते ही, उनके अङ्गों में, मानो दूसरे अङ्गों के गुणों की विशेषता के चुराने का भाव आ गया था ॥५॥

एवं उनके 'मध्यभाग' (कमर) में 'अणिमा' (कृशता); नितम्बभार में 'महिमा' (स्थूलता); वचन में 'लघिमा' (अल्पता); लज्जा के विषय में 'प्राप्ति', अर्थात् लज्जाशीलता; मन में 'कामावसायिता' (काम-चेष्टा); सौन्दर्य में 'ईशिता' (ऐश्वर्य); नेत्रों के कटाक्षों में 'वशिता' (वशीकरणशक्ति); माधुर्य में 'प्राकाम्य' (परिपूर्णता) आ गई थी। इस प्रकार उस समय उन सखियों के शरीर में, मानो आठों सिद्धियाँ भी, प्रगट हो गई थीं ॥६॥

इस प्रकार, श्रीराधिका आदि उन सखियों के हृदय में, वह कोई अनिर्वचनीय हृदय का विकार, अर्थात् प्रथमावतीर्ण मदनविकार प्रगट हो गया कि, जिसके द्वारा, मानो व्रजमण्डल सुगन्धित-सा हो गया; समस्त भुवन ही मानो अनुरञ्जित हो गया; कामदेव के जन्म की मानो सफलता ही सम्पन्न हो गई; 'शृङ्गार'-नामक रस तो मानो संशोधित ही हो गया; मानो सभी भाव मार्जित-से हो गये; श्रीकृष्ण का लीलाविलास भी मानो सरस ही बना दिया; एवं उस हृद्विकार ने कविसमुदाय की काव्यरचना, मानो

**तासामपि उत्कलिका उत्कलिका, मनोभूर्मनोभूः, मनोरथो मनोरथो, रतिरतिद्राघीयसी, त्रपाऽत्र पारशून्या, साध्वसं साध्वसंकोचमुच्चैररतिररतिग्मा, अनुत्साहोऽनुत्साहो वैमनस्यं वै मनस्यन्दुकप्रायम् ॥७॥**

**यश्च षष्टिकशालिरिव अन्तरे परिपाकं व्रजन्नपि न बहिर्विकाशी, परिजनैरनुयोज्यमानोऽपि निह्नूयमानः, रस इव अशब्दवाच्यः, मुख्यार्थ इव कदापि न लक्ष्यः, निरूढलक्ष्यार्थ इव अव्यङ्ग्यः, अन्तर्विघूर्णमानोऽपि सुस्थिरः,उद्वेगजनकोऽप्यनुद्वेगः,सन्निपातज्वर इव अस्थिसन्ध्यादि-विमर्दकरः सततं तृष्णाजनकश्च, तासां स कोऽपि हृद्विकारः समजनि ॥८॥**

---

कृतार्थ ही कर दी। एवं उस हृद्विकार के द्वारा, उन सखियों की 'उत्कलिका' (उत्कण्ठा) भी, उत्कलिका (**उद्गता कलिकैव यस्यास्तथाभूता अबहिःप्रकाशितगुणा इत्यर्थः**) उत्पन्न हुई कलिका की तरह, अपने गुणों को बाहर प्रकाशित करनेवाली नहीं थी। एवं उनका 'मनोभूः' (मनसिज, काम) मन में ही उत्पन्न होकर, अपने व्यापार को बाहर प्रकाशित नहीं कर पाया। एवं "हम, श्यामसुन्दर के साथ क्रीडा करेंगी" इस प्रकार का उनका मनोरथ, उनके मनरूपी रथ में ही धरा रह गया; अर्थात् बाहर प्रकाशित नहीं हो पाया। एवं उनकी श्रीकृष्णविषयक प्रीति, बहुत विशाल हो गई थी। इस विषय में उनकी लज्जा भी अपार थी। उनका अन्यजनों से शङ्कारूप भय भी, भली प्रकार सङ्कोच से रहित होकर, परिपूर्ण हो रहा था। उनका वैराग्य भी शीघ्र ही तीक्ष्ण हो रहा था। उनका 'अनुत्साह' (उत्साह का अभाव) भी अनुत्साहरूप में परिणत हो रहा था, अर्थात् (**नुदं खण्डनं न सहते इति अनुत्साहः, दुश्चिकित्स्य इत्यर्थः**) चिकित्सा से रहित हो रहा था, अर्थात् श्रीकृष्ण के मिलने के विषय में, उनका उत्साह इतना गिर गया था कि, जिसकी कोई भी औषधि नहीं प्रतीत होती थी। तथा उनकी अन्यमनस्कता (**वै निश्चितं मनसि अन्दुकप्रायं, अन्द्यते बध्यते अनेनेति अन्दुक निगडं "अन्दुको निगडोऽस्त्रियाम्" इत्यमरः**) भी निश्चितरूप से मन में प्रायः बेड़ी की तरह बन्धनकारक हो रही थी (इस गद्य का "**तासां स कोऽपि हृद्विकारः समजनि**" इस आठवें गद्य के पद के साथ अन्वय समझना चाहिये) ॥७॥

एवं जो मन का विकार, साठ दिन में पकनेवाले 'साठी'--नामक धान्य की तरह, भीतर ही भीतर पककर भी, बाहर प्रकाशित नहीं हो रहा था, एवं सेवकजनों के द्वारा (**अनुयोज्यमानः पृच्छ्यमानः "प्रश्नोऽनुयोगः पृच्छा च" इत्यमरः**) पूछा जानेपर भी, छिपाया जा रहा था। एवं 'रस', जिस प्रकार शब्द के द्वारा नहीं कहा जा सकता, केवल अनुभव के द्वारा ही जाना जा सकता है, उसी प्रकार उनके मन का विकार भी, शब्द के द्वारा नहीं कहा जा सकता था। एवं गङ्गा आदि शब्दों का प्रवाह आदि रूप मुख्य अर्थ, जिस प्रकार लक्षणावृत्ति के द्वारा कभी भी समझ में नहीं आ सकता, उसी प्रकार उनका मनोविकार भी दूसरे जनों के तर्क के अगोचर था। एवं "**कुशं लातीति कुशलः, मण्डं पिबतीति मण्डपः**" इस रूप से कुशल, एवं मण्डप आदि शब्द, योगिक होकर भी, क्रमशः मङ्गल एवं चँदोआ अर्थ में रूढ हैं; अतः, इन शब्दों का अर्थ निरुढीलक्षणा के द्वारा समझा जाता है, व्यञ्जनावृत्ति के द्वारा नहीं; उसी प्रकार उनका मनोविकार, व्यञ्जनावृत्ति से भी प्रकाशित करने योग्य नहीं था। एवं वह मनोविकार, उनके अन्तःकरण में विशेष उद्योग में तत्पर होकर भी, सुस्थिर था। उद्वेगजनक होकर भी (**न विद्यते नुत् खण्डनं यस्य तथाभूतो वेगो यस्य सः अनुद्वेगः**) अखण्डवेगवाला था। एवं सन्निपात के ज्वर की तरह, हड्डियों की सन्धियों का विशेष 'मर्दन' (चूर्ण) करनेवाला तथा निरन्तर 'तृष्णा' (प्यास, पक्षे सम्भोग की इच्छा) का जनक था। इस प्रकार उन सखियों के मन में, वह कोई अनिर्वचनीय विकार उत्पन्न हो गया था ॥८॥

**यस्तु अविपक्वमरसभावितं तासामन्तरं वंशमिव घुणः सन्ततमेव निकृन्तति ॥९॥**

**तस्मिन् सति लवलीफलपाण्डरं कपोलतलम्, आतपशुष्यमाणकिसलयमिवौष्ठाधरम्, सावश्यायनीलनलिनदलमिव नयनयुगलम्, निदाघदिनमिव दीर्घोष्णं श्वसितम्, अज्ञजनहृदयमिव अन्तःशून्यमवलोकनम्, आत्मारामप्रस्थानमिव उद्देश्यशून्यं पदविहरणम्, ग्रहग्रस्तदशापन्न-जनचरितमिव अनर्वस्थितं वचनम्, निर्विण्णजनशीलमिव गृहादिकार्यपराङ्मुखमविपक्व-व्यवसितमिति स्थिते सहजवर्ती यो जवर्तीयो गृहादिषु तासां भगवति भावो भाबोध्यतया नव इव लक्ष्यमाणो वक्ष्यमाणो यदा नाभूत्,तदाऽदुः सहचर्यो दुःसहचर्योपचारसञ्चारसमये तत्तद् हृदयज्ञतया ज्ञतया च तमवगम्यापि विशेषावगतये गतयेव धिया श्रीकृष्णस्य तनुमहसः सादृश्यं दृश्यं वहन्ति नवेन्द्रमणिमयालङ्करणान्यलङ्करणाऽन्यथाभावकारीणि सुरञ्जनान्यञ्जनान्यवतंसीकरणार्थमानीतान्यामोदितकुवलयानि कुवलयानि पुरतः समानीय 'प्रियसख्यः! पश्यत श्यत नयनयोरनयोरसारस्यं रस्यं कृष्णरुचिरुचिरं नेपथ्यं पथ्यं गौरेष्वङ्गेषु**

---

एवं बिना पके हुए नीरस बाँस को, घुण, जिस प्रकार निरन्तर काटता ही रहता है, उसी प्रकार उनका जो मनोविकार था, वह, उन सखियों के अपरिपक्व एवं रस की भावना से रहित अन्तःकरण को सर्वदा काटता ही रहता था ॥९॥

इस प्रकार के मनोविकार के हो जानेपर, उन सखियों के कपोलों का तलभाग, लवली-लता के फल की तरह, 'पाण्डुरवर्ण (पीलापन लिये हुए सफेद रङ्ग) का हो गया था। सूर्य की धूप में सूखे हुए नवीनपत्र की तरह, उनका नीचे का ओष्ठ सूख गया था। उनके दोनों नेत्र, तुषार से युक्त नीलकमल के दलों की तरह, मुँदे हुए थे। उनके श्वास, ग्रीष्मऋतु के दिनों की तरह, लम्बे एवं गरम थे। उनका देखना, अज्ञानीजनों के हृदयों की तरह, भीतर से मानो सार से रहित था। उन सखियों का चरणों के द्वारा चलना-फिरना, आत्मारामजनों के प्रस्थान की तरह, किसी उद्देश्य से शून्य था। उनका बोलना, ग्रहग्रस्तदशापन्न-जन के चरित्र की तरह, अस्तव्यस्त था। एवं उनका निश्चित विचार, विरक्तजनों के स्वभाव की तरह, गृहसम्बन्धी कार्यों से बिल्कुल विमुख हो रहा था। ऐसी स्थिति में, श्रीकृष्ण में जो उनका भाव था, वह 'सहजवर्ती' (स्वाभाविक) था, एवं घर आदि में तो वह 'जवर्तीयः' (**जवेन वेगेन ऋतीया घृणा यस्मात्**) वेगपूर्वक घृणा पैदा करनेवाला था। एवं वह भाव, उन्होंने अपने-अपने मन में ही छिपा रखा था, एवं अपनी अन्तरङ्ग-सखियों से भी कहने योग्य नहीं था, तथापि उनकी कान्ति के द्वारा समझने योग्य होने के कारण, नवीन-सा दिखाई देता था। जब ऐसी स्थिति हो गई, तब उनकी सहचरी सखियों ने, पूर्वानुराग से जन्य, असह्य स्थिति के उपचार के सञ्चार के समय, उन-उनके हृदय की जानकार होने के नाते, एवं विशेषज्ञ होने के कारण, उनके श्रीकृष्णविषयक गुप्तभाव को जानकर भी, मानो पुनः विशेषतापूर्वक जानने के लिये, प्राप्त हुई बुद्धि के द्वारा, अनेक प्रकार की वस्तुएँ उनके सामने लाकर, उनको दे दीं। वे जितनी वस्तुएँ थीं, वे सभी, श्रीकृष्ण के श्यामवर्ण की मनोहर कान्ति की समानता को धारण करनेवाली थीं। देखो, नवीनइन्द्रनीलमणियों से जड़े हुए जो आभूषण थे, वे सब, उन राधिका आदि सखियों की नेत्र, त्वचा आदि इन्द्रियों के, अश्रु-रोमाञ्च आदि अन्यथा भावों के करनेवाले थे। एवं जितने प्रकार के अञ्जन थे, वे सभी, उनके नेत्रों को सुरञ्जित करनेवाले थे। तथा उनके कर्णफूल बनाने के निमित्त लाये हुए जितने भी नीलकमल थे, वे सभी, अपनी सुगन्धी के द्वारा भूमण्डल को सुगन्धित करनेवाले थे। फिर वे

**भवतीनाम्' इति यद्यूचिरेऽचिरेण तदा तानि कृष्णाङ्गवर्णसदृशानि दृशा निभाल्य कृष्णनाम च नाम चरितं श्रुतिपथे समनुभूय भूयस्त्वेन विपुलपुलकान्यङ्गानि धौतकज्जलानि जलानि वहन्तीर्दृशो बहिरिव निःसरन्ति श्वसितानि श्वसितानि च धारयमाणासु रयमाणासु च कामपि दशां कामपि कापि सहचरी चरीकरीति स्म प्रणयपरिहासमिव ॥१०॥**

**'आः कष्टमालि ! मालिन्यं हृदि मे जातम्, यदिदमञ्जनमीक्षितमेव ते नयनजलजं जलजङ्गालतास्तिमितमकरोत्, इदमपि पुरन्दरमणीन्द्राभरणमपि नद्धमेव विपुलपुलकमयीं चकार वपुर्यष्टिम्, इदमपीन्दीवरजालमनाघ्रातमेव स्फीतसरसामिव गन्धवहां गन्धवहां संपादयामास । नयनादौ कृतानि पुनः किं करिष्यन्तीमानीति मानीति-परोऽयं सखीजनः सखि ! स खिद्यति ! खिद्यति । तदिह तत्त्वं तत्त्वं कथय किमेषामेव शक्तिविशेषः, किं भवतीनामेव मनसः कोऽपि विकारः' इति स्थिते सर्वासामेवानुरागिणीनामूढानूढानां सर्वा एव सहचर्यः परमगुणोत्तराः, यासां निन्दितकमलाचरणानि चरणानि, विहतशोभारम्भारम्भा ऊरवः, काम-**

---

ललिता आदि सखियाँ, श्रीराधिका आदि सखियों के प्रति बोलीं कि, "अरी प्यारी सखियो ! देखो, तुम्हारी सेवार्थ लायी हुई इन वस्तुओं को तो नेक निहार लो, एवं अपने इन दोनों नेत्रों की अरसता को भी नेक दूर कर लो । यह जो भी शृङ्गार की वस्तु है, वह सभी, रस के योग्य है । श्रीकृष्ण की कान्ति के समान मनोहर है, एवं तुम्हारे गोरे-गोरे अङ्गों के विषय में पथ्यकारक है ।" सखियों ने इस प्रकार की बातें जब शीघ्रतापूर्वक कहीं, तब श्रीराधिका आदि वे गोपियाँ, श्रीकृष्ण के अङ्ग की श्यामलता के समान, उन वस्तुओं को अपने-अपने नेत्र से निहारकर, एवं कर्णरूप मार्ग में प्रविष्ट हुए श्रीकृष्ण के नाम को, भली प्रकार अनुभव करके, अधिक परिमाण से विपुलपुलकावली भरे रोमाञ्चित अङ्गों को, एवं काजल को धोनेवाले जलों को धारण करनेवाले नेत्रों को, तथा बाहर की ओर निकलते हुएं प्राणों की तरह, अपने श्वासों को जब धारण कर रही थीं, और किसी अनिर्वचनीय दशा को जब प्राप्त कर रहीं थीं; तब उनमें से, किसी मुख्यसखी के प्रति, कोई सखी, बारंबार स्नेहमय परिहास-सा करने लग गई—॥१०॥

"हाय ! सखि ! महान् कष्ट की बात है, मेरे मन में तो मलिनता उत्पन्न हो गई है । क्योंकि, मेरे द्वारा लाये हुए इस अञ्जन ने तो, देखनेमात्र से ही, तुम्हारे नेत्ररूप कमल को (**जलेन जङ्गालतया अतिवेगेन स्तिमितमार्द्रितम्, "जङ्गालोऽतिजवः स्मृतः" इत्यमरः**) अश्रुजल के द्वारा, अत्यन्त वेग से गीला कर दिया । एवं इस इन्द्रनीलमणि के आभरण ने तो, बिना धारण किये ही, तुम्हारे शरीररूपी यष्टि, विशाल रोमाञ्चमयी बना दी । तथा इस नीलकमलों के समूह ने, बिना सूँघे ही, तुम्हारी नासिका को, मानो दूर से ही गन्ध को धारण करनेवाली, प्रफुल्लित, एवं सरस बना दिया है । अतः, नेत्र आदि में धारण की हुई, ये कज्जल आदि वस्तुएँ, पुनः क्या कर देंगी, अर्थात् तुमको कौन-सी दशापर पहुँचा देंगी ? इस बातको कौन कह सकता है? (**खित् इति क्विबन्तः स्त्रीलिङ्गः खेदवाचकः शब्दः, खिदं खेदं यन्ती गच्छन्ती प्राप्नुवन्ती तस्याः सम्बोधने हे खिद्यति !**) अतः, हे खेद को प्राप्त करनेवाली सखि ! यह मेरे जैसा, तुम्हारा सखीरूप सेवकजन, नीतिज्ञ नहीं है । अतः, यह तुम्हारे भाव को समझने में समर्थ नहीं है । इसलिये अपने मन में खेद पा रहा है । इसलिये यहाँपर मेरे सामने उस प्रसिद्ध 'तत्त्व' (रहस्य) को तू कह दे । क्या इन

**सिंहासन-हासनकारीणि श्रोणिबिम्बानि, धिक्कृतडमरुमध्यानि मध्यानि,यासां च कुचकोरकैरपि कृतानि सौन्दर्येषु विफलानि फलानि दाडिमीलतानाम्, दशनवसनैरपहृतशोणिमसौरभ्यादि-बन्धुजीवानि बन्धुजीवानि जातानि, दशनैः पराजितानि मनोरमाणि माणिक्यशकलानि, नासापुटैरवधीरिता मुहुरधोमुखकामेषुधिरधोमुखकामेषुधिषणा च कटाक्षैः, नयनैरपि तिरस्कृतानि विलसत्कालिकालिन्दीवरेन्दीवरेहितानि विधूयमानवदनविधूयमानवदनलङ्कृतकमलानि कमलानि, तास्ताः स्वस्वयूथपायूथपारवश्यं गता गताशङ्कं तासां भावपरीक्षणक्षणवशा बभूवुः ॥११॥**

---

आभरण आदि वस्तुओं की ही कोई शक्तिविशेष है, अथवा तुम्हारे मन का ही कोई विकारविशेष है ?" ऐसी स्थिति में विवाहित एवं अविवाहित, श्रीराधा-चन्द्रावली-धन्या आदि नामवाली, जो, श्रीकृष्ण में अनुराग रखनेवाली गोपियाँ हैं, उन समस्त गोपियों की क्रमशः ललिता, विशाखा, पद्मा, शैव्या आदि जो सहचरी हैं, वे सभी, अपने परमगुणों से लोकोत्तर हैं, एवं वे अपनी-अपनी सखियों के भाव की परीक्षा करने के विषय में, कौतुक से आक्रान्त हो रही हैं।

उन ललिता, विशाखा आदि सखियों के जो चरण हैं, वे (**निन्दितं कमलायाः लक्ष्म्या अपि आचरणं स्वांगप्रसाधनादि कर्म यैस्तानि**) लक्ष्मीदेवी की सर्वाङ्गीण शोभा का तिरस्कार करनेवाले हैं; अर्थात् ललिता-विशाखा आदि सखियों के चरणों में, जो स्वाभाविक सौन्दर्य विद्यमान है, वह भूषणों से विभूषित, लक्ष्मी के समस्त अङ्गों में भी नहीं है। यहाँपर व्यतिरेकालंकार के द्वारा, "चरणों की शोभा से, कमलों की शोभा का आक्षेप किया है" इस प्रकार की व्याख्या नहीं की जा सकती। क्योंकि, आगे इसी गद्य में, मुखों के द्वारा कमलों की शोभा का खण्डन किया गया है। अतः, पुनरुक्तिदोष आ जायगा। अतः, पहला व्याख्यान ही समुचित है। एवं सर्वज्ञमहानुभाव-कविचक्रचूडामणि-श्रीरूप गोस्वामी ने भी, "**इन्दिरामृग्य-सौन्दर्य-स्फुरदङ्घ्रिनखश्चाऽला**" इत्यादि वाक्यों के द्वारा, श्रीमती राधिका की समानता को धारण करनेवाली विशाखा आदि सखियों का महान् उत्कर्ष बताया है। एवं ललिता आदि उन सखियों की जङ्घाएँ, केला के वृक्षों की शोभा के आरम्भ का तिरस्कार करनेवाली हैं। एवं उनके नितम्बबिम्ब, कामदेव के सिंहासन का परिहास करनेवाले हैं। उनके 'मध्यभाग' (कमर), डमरु के मध्यभाग को तिरस्कृत करनेवाले हैं। एवं जिन सखियों के कुचरूप कलिकाओं ने, सौन्दर्य के विषयों में, अनार की लताओं के फल भी, निष्फल बना दिये हैं। उनके ओष्ठों के द्वारा, 'बन्धुजीव' (गुलदुपहरिया)-नामक पुष्पों की श्रेणी, मानो लालिमा, सुगन्धीपन एवं प्रकाश आदि बन्धुरूप जीवात्मा से रहित हो गई है।

उनकी दन्तपंक्ति के द्वारा, मनोहर मणिमुक्ताओं के समस्त टुकड़े भी, पराजित हो गये हैं। उनके नासापुटों के द्वारा, कामदेव की नीचे मुखवाली तूणीर भी, तिरस्कृत हो गई है। एवं उनके मनोहर कटाक्षों के द्वारा (**लज्जया अधोमुखस्य कामस्य इषुषु शरेषु या धिषणा सन्धानवतीबुद्धिः सा च कटाक्षैरवधीरिता**), लज्जा के कारण नीचे मुखवाले कामदेव के बाणों का सन्धान करनेवाली बुद्धि भी, तिरस्कृत हो गई है। एवं उनके नेत्रों के द्वारा (**विशेषेण लसत्कं सुखं येषां तथाभूता अलयो भ्रमरा येषु तेषां कालिन्दीसम्बन्धि-श्रेष्ठेन्दीवराणामीहितानि विकाशान्दोलनादीनि नयनैस्तिरस्कृतानि**), भ्रमरगणों के सुखदायक यमुनाजी के श्रेष्ठकमलों की विकास एवं हिलना आदि चेष्टाएँ भी, तिरस्कृत हो गई हैं। (**उपमानादाचारे क्यङ विधूयमानैः विधुतुल्यैर्वदनैर्विधूयमानवत् विशेषेण कम्प्यमानानीव खण्डयमानानीव वा कमलानि पद्मानि जातानीत्यर्थः अतएव अनलंकृतं अभूषितं कमलं जलं येभ्यस्तानि "सलिलं कमलं**

**नित्यसिद्धानामासां नित्यसिद्धा नामासाम्मुख्यं नार्हति कदाचिदपि सा रसरीतिः । न च सा वयःकृतेति वयःकृतेतिकर्तव्यता च तस्या इति कैशोरागमे रागमेदुरता च तासां न विस्मयजनिका जनिकालसमकालमेवाऽजनि । काचिदभिव्यक्तिरेव कैशोरे इति रहस्ये रहस्येका काचिदमृतवल्लिशाखा विशाखा विदग्धभावमुग्धमधुरा मधुराक्षरमात्मनः प्रियसखीं राधां निगदति स्म ॥१२॥**

**सुमुखि ! कथमकस्मादेष ते हृद्विकारः, प्रणयिपरिजनानां प्राणसंबाधकारी ।**
**समजनि जनिमात्रेणैव यातश्च पाकं, तदपि न चतुराणामप्ययं तर्कगम्यः ॥१३॥**

---

जलं" इत्यमरः) एवं पूर्णचन्द्रमा के तुल्य उनके मुखों के द्वारा, समस्त कमल तो कम्पित या खण्डित हो गये, अतएव सखियों के मुख से तिरस्कृत हुए वे कमल, जल की शोभा के वर्धक नहीं रहे । प्रश्न—यदि कोई पूछे कि, ललिता-विशाखा आदि सखियों की सुन्दरता तो, कवि ने यथेष्ट वर्णन की; किन्तु, उनकी यूथेश्वरी, श्रीमती राधिका एवं चन्द्रावली आदि की सुन्दरता का इतना वर्णन क्यों नहीं किया ? उत्तर—जिनकी सहचरीरूप सखियाँ ही, जब इस प्रकार के लोकोत्तर सौन्दर्य से युक्त हैं, तब उनकी यूथेश्वरियों का वर्णन कौन कवि कर सकता है ? इसीलिये ग्रन्थकार ने, उनका वर्णन नहीं किया । क्योंकि, उनकी सखियों के लोकोत्तर वर्णन से, उनकी यूथेश्वरियों का सर्वोत्तमोत्तम वर्णन 'कैमुत्यन्याय' से स्वतःसिद्ध हो जाता है । (**कैमुतिकन्यायस्योदाहरणं यथा—न्यूनेऽधिके च कैमुत्यं तत्र न्यूने भवेद् यथा । कौस्तुभस्तु महातेजाः सूर्यकोटिशतादपि । अयं किमुत वक्तव्यं प्रदीपाद्दीप्तिमानिति ॥ अथाऽधिके यथा ध्वान्तैः शक्यो दीपोऽपि नार्दितुम् । स तु मार्तण्डकोटीभिः समः किमुत कौस्तुभः ॥ लघु-भागवतामृतम् ५।१८५-१८६**) इसलिये ललिता-विशाखा आदि, वे-वे सखियाँ, अपनी-अपनी यूथेश्वरियों के अधीन होकर भी, निःशङ्क होकर, उनके आन्तरिकभाव की परीक्षा के लिये, हर्ष के वशीभूत हो गईं ॥११॥

[ १. नित्यसिद्धा, २. कुमारिका, ३. श्रुतिरूपा आदि भेद से व्रजाङ्गनाओं के कई भेद हैं । उनमें श्रीराधिका, ललिता, विशाखा आदि नित्यसिद्ध कहाती हैं । ऋषिरूपा गोपियाँ, कुमारिका कहाती हैं; एवं चन्द्रावली आदि गोपियाँ, श्रुतिरूपा कहाती हैं । चौथा यूथ श्रीयमुनादेवी का कहाता है । ये सब, ध्यान में रखने की बातें हैं ] अतः, श्रीराधिका आदि जो अनादिकाल से ही, श्रीकृष्ण की नित्यसिद्ध-प्रियतमा कहाती हैं, उन सबकी रस की रीति भी, अनादिकाल से नित्यसिद्ध है । वह रस की रीति, प्रगट रूप में श्रीकृष्ण के विमुख कभी भी नहीं हो सकती । इसलिये वह रसरीति, प्राकृत-नायिकाओं की तरह, किशोर अवस्था के द्वारा उत्पन्न नहीं है । एवं उस रसरीति की इतिकर्तव्यता, अर्थात् तत्तत् सम्बन्धी व्यापार भी, अवस्था के द्वारा किया हुआ नहीं है । इस प्रकार किशोर अवस्था के आ जानेपर, उन सबके अनुराग की प्रगाढता आश्चर्यजनक नहीं है । अर्थात् "इनकी रतिक्रीडा तो नित्यसिद्ध है, फिर लौकिकरीति के अनुसार, किशोरावस्था के आनेपर ही पूर्वानुराग क्यों उत्पन्न हुआ ?" इस प्रकार से, तत्त्वज्ञजनों के विस्मय को उत्पन्न नहीं करता है । अतएव, शृङ्गाररस से श्रीकृष्ण की उपासनारूप उनकी रसरीति तो, उनके जन्म के साथ ही उत्पन्न हो गई थी; किन्तु, किशोरावस्था में तो, केवल उस रसरीति का कोई अनिर्वचनीय प्रादुर्भाव ही हुआ है । ये सब रहस्य की बातें हैं । इस प्रकार, अतिशय गोपनीय सिद्धान्त की रहस्यमयी स्थिति में, चातुरीद्वारा मुग्ध, मधुर एवं अमृतमयी लता की शाखास्वरूपा, 'विशाखा'-नामवाली कोई मुख्यसखी, अपनी प्यारी सखी, श्रीमती राधिका के प्रति, एकान्त में, सुमधुर अक्षर विन्यासपूर्वक बोली—॥१२॥

यतः, क्व तेऽध्ययनकौतुकं क्व शुक-शारिकाध्यापना
क्व बर्हिनटनेक्षणं क्व परिवादिनीवादनम् ।
क्व हासपरिहासिनी प्रियसखीजनैः संकथा
किमालि वनमालिना तव मनोमणिश्चोरितः ॥१४॥

नैतदसंभावनीयम् । न हि कुमुदबान्धवमन्तरेण कुमुद्वती मुद्वती भवितुमर्हति । तपन-मण्डलमन्तरेण कमलिनी मलिनीभावमर्हत्येव । नापि स्वमुदि मुदिरमन्तरेण सारङ्गी सारङ्गीतमन्यस्य मन्यते, नापि कुसुमधन्वानमन्तरेण रतिरतिरतिमती क्वापि भवति । न हि जलधरोत्सङ्गसङ्गमन्तरेण सौदामिनी दामिनी भवितुमीष्टे, न च मधुमासमन्तरेण क्वचन कलकण्ठी समुत्कण्ठीभवति । नापि कमलाकरमपहाय सलिलमात्र एव शोभते राजहंसी । न च बलक्षपक्षमन्तरेण परिपुष्टिमीयते चान्द्रमसी रेखा । न च निकषपाषाणशकलं विना निजगुणमाविष्करोति काञ्चनी रेखा । न च वसन्तमन्तरेण परिमलमालम्बते वासन्ती । किं

---

"हे सुमुखि ! सखि ! राधिके ! बताओ, तुम्हारे हृदय का यह विकार, अचानक किस प्रकार उत्पन्न हो गया है ? यह विकार तो, तुम्हारे स्नेही सेवकजनों के प्राणों की बाधा उपस्थित करनेवाला है । एवं यह विचार, यद्यपि उत्पत्तिमात्र से ही परिपाक दशापर पहुँच गया है; तो भी यह, चतुरजनों के भी तर्क के अगोचर हैं" ॥१३॥

यदि पूछो कि, तुमने कैसे निश्चित कर लिया ? तो मैं, इसके निश्चय करने के हेतु को बताती हूँ कि, "बताओ अब, तुम्हारी पहले जैसी अध्ययन की उत्सुकता कहाँ चली गई ? एवं शुक-शारिका (तोता-मैना) के अध्यापन का कार्य कहाँ चला गया ? एवं मयूरों के नृत्य का देखना कहाँ चला गया ? तथा वीणा बजाने का कार्य कहाँ गया ? और अपनी प्यारीसखियोंके साथ होनेवाली तुम्हारी हास-परिहासमयी परस्पर की बातचीत कहाँ चली गई ?" अतः मैं, अनुमान लगाकर पूछती हूँ कि, "हे सखि ! तुम्हारी मनरूपी मणि, वनमाली श्रीकृष्ण ने चुरा ली है क्या ?" ॥१४॥

"और हे सखि ! श्रीकृष्ण के विरह में, तुमको जो कष्ट हो रहा है, यह कोई असम्भव नहीं है । क्योंकि देखो ! कुमुद्वती, चन्द्रमा के बिना, कभी भी आनन्द से युक्त नहीं हो सकती । एवं कमलिनी, सूर्य-मण्डल के बिना, स्वभाव से ही, मलिनता को प्राप्त हो जाती है । एवं अपने हर्ष के विषय में चातकी, मेघ के बिना, दूसरे के सङ्गीत को सार से युक्त नहीं मानती । एवं कामदेव के बिना, रतिदेवी भी अन्य किसी के ऊपर अत्यन्त अनुरागिणी नहीं होती है । मेघ की गोदी को छोड़कर, विजली, शोभा से युक्त नहीं हो पाती; अतएव मेघ को छोड़कर, दूसरी जगह ठहरती ही नहीं है । एवं 'कलकण्ठी' (कोयल) भी, चैत्रमास के बिना, कहीं भी, अर्थात् अन्य महीनों में, भली प्रकार उत्कण्ठित नहीं होती । कमलों से परिपूर्ण सरोवर को छोड़कर, राजहंसी, केवल जलमात्र में ही शोभा नहीं पाती । चन्द्रमा की कला भी, शुक्लपक्ष के बिना, परिपुष्ट नहीं होती । सुवर्ण की रेखा भी, कसौटी के पत्थर के टुकड़े के बिना, अपने निर्मल गुण को प्रगट नहीं कर पाती । वासन्ती, अर्थात् माधवीलता भी, वसन्तऋतु के बिना, विशिष्ट मनोहर सुगन्ध का आश्रय नहीं ले पाती । अधिक कहने से क्या ? देखो, 'चन्द्रिका' (चाँदनी), चन्द्रमा में ही रहती है । रत्न की 'प्रभा' (कान्ति), रत्न में ही रहती हैं । एवं मधु की धारा भी पुष्प में ही रहती है । इसी प्रकार राधा

**बहुना ? चन्द्र एव चन्द्रिका, रत्न एव रत्नप्रभा, कुसुम एव माध्वीकधारेति किमपि ! मयि तेऽपलापः। न खलु मणिवणिजामगोचरो मणेरान्तरः कोऽपि भावः। तन्नाऽपलपनीयमिदं पनीयमिदञ्जसा ॥'१५॥**

**इति तदुदितोपरमे परमेण प्रणयेन सकलगुणललिता ललिता चोवाच—'युक्तमुक्तमुदारप्रणयद्रुमशाखया विशाखया, विचित्रं नैतत्, पीयूषमयूखेनैव विभावरीविभा वरीयसी भवति; तमन्तरेण चकोरी च कोरीकरोति कमपरम् ॥'१६॥**

**इत्युक्ता साह—'साहसमिदं भवतीनां यदिदमसम्भाव्यमपि सम्भाव्यते। विशाखा विशाखाभावं न त्यजति, यदियं माधवमासहायिनी' इति ॥१७॥**

---

भी, राधारमण के निकट ही रह सकती है।" "इसलिये हे सखि ! मेरे निकट, तुम्हारा रहस्य का छिपाना क्यों ? देखो, मणियों के व्यापारियों, अर्थात् जौहरीजनों से, मणिमात्र का कोई भी आन्तरिकभाव, अर्थात् कौन-सी मणि, कैसी है; एवं कितने मूल्य की है ? इस प्रकार का भाव छिपा नहीं रह सकता। तात्पर्य—हम सब, तुम्हारी अन्तरङ्ग-सखी हैं, तुम्हारे समान धर्मवाली हैं। अतः, तुम्हारे स्वरूप को हम अपने अनुभव से ही जानती हैं। इसलिये इस मनोविकार को, हमारे सामने साक्षात् छिपाना योग्य नहीं है। **(पनीया स्तव्या मित् स्नेहो यस्याः तत्संबुद्धौ हे पनीयमित् ! सखीस्नेहेन मयि सर्वमेव कथयेति भावः। 'पण स्तुतौ', 'ञिमिदा स्नेहने', धातुः)** क्योंकि हे सखि ! तुम्हारा स्नेह, प्रशंसनीय है; अतः, सखी के स्नेह के कारण, मेरे निकट अपने भाव को अनायास कह दो" ॥१५॥

इस प्रकार विशाखा का कथन शेष हो जानेपर, सकल गुणगणालंकृता ललिता सखी, परमप्रेमपूर्वक—"अतिशय उदार प्रेमरूप वृक्ष की शाखास्वरूपा विशाखा सखी ने, सब कुछ उचित ही कहा है। यह कोई विचित्र बात नहीं है। क्योंकि, रात्रि की कान्ति तो, चन्द्रमा के द्वारा ही अत्यधिक होती है; अतएव चकोरी भी, चन्द्रमा के बिना, किसी दूसरे को स्वीकार नहीं करती। तात्पर्य—तुम्हारी कान्ति बढ़ानेवाले एवं तुम्हारा जीवनदान देनेवाले तो, केवल श्रीकृष्ण ही हैं। चकोरी, जिस प्रकार चन्द्रमा से भिन्न, किसी को अङ्गीकार नहीं करती, इसी प्रकार हमारी प्राणप्यारी-सखी, राधिका भी, श्रीकृष्णचन्द्र को छोड़कर, अन्य किसी को स्वप्न में भी, स्वीकार नहीं करती" ॥१६॥

इस प्रकार ललिता के द्वारा कही हुई, श्रीराधिका बोली कि, "अरी सखियो ! यह तुम्हारा महान् साहस है; क्योंकि, तुम तो असम्भव विषय की भी, सम्भावना कर रही हो। देखो, यह विशाखा तो, विशाखा-नक्षत्र के भाव को नहीं छोड़ती है। क्योंकि, यह तो **(माधवमासो वैशाखः "वैशाखे माधवो राधः" इत्यमरः। तं जिहीते गच्छति प्राप्नोतीति 'ओहाङ् गतौ' इति धातोः "नन्दिग्रहिपचादिभ्यो ल्युणिन्यचः" इति णिनिः। वैशाखपूर्णिमायां विशाखानक्षत्रयोगात्। भंग्या तु विशाखे ! त्वं तस्मिन् माधवे संगतैव तिष्ठसीति, मां स्वसदृशीं मा जानीहीति नर्म सूच्यते। पक्षे माधवस्य कृष्णस्य मा शोभा तस्याः सहायिनी सहायवती तदनुकूलव्यापारयुक्ता)** वैशाख-मास को ही, सदा प्राप्त करती रहती है। वैशाख की पूर्णिमा को, विशाखा-नक्षत्र का संयोग होता है। एवं व्यङ्ग में तो, यह परिहास भी सूचित होता है कि, "हे विशाखा ! तू तो, उन श्रीकृष्ण में ही सम्मिलित रहती है; अतः, मुझको भी अपनी जैसी ही मत समझ। श्लेषपक्ष में—तुम, श्रीकृष्ण की शोभा की सहायक हो; क्योंकि, तुम सदा श्रीकृष्ण की अनुकूलतारूप व्यापार में ही लगी रहती हो। [यहाँपर एक बात और समझने योग्य है कि, कभी भी न देखे एवं न

**तदुदितान्तेऽतान्तेन मनसा पुनर्ललिताऽऽह—'भाविनि ! भावि नियतमेव भवति । राधाभिख्ये तत्र राधैव साहाय्यमवलम्बते,—राधाविशाखयोरैक्यात् ॥'१८॥**

**अथाह सा हसामृतमधुरम्—'ललिते ! न ह्याकाशलता काशलताकुसुमसमानकुसुमेति शक्यते वक्तुम्, तदयि मुखविजितनालीके ! नाऽलीकेन वितर्केण सम्भावनीयोऽयं जनः ॥'१९**

**इत्येवमवसरे स्वभावश्यामा श्यामा नाम राधाऽऽराधाय प्रतिदिनमेवागमनशीला तदापि तदार्पितहृदया हृदयालुतया तत्रैवाजगाम । आगतायां च तस्यामेतस्या मेदुरहृदः कमलमुख्या मुख्याया हृदयमतिस्निग्धमुग्धमुदितमासीत् ॥२०॥**

---

सुने हुए श्रीकृष्ण में, श्रीराधिका का पहले-पहल जो अनुराग है, वह "श्रीउज्ज्वलनीलमणिः" ग्रन्थ में दिखाये हुए सर्वोत्तम ललननिष्ठ स्वाभाविकस्वरूप से ही है। उसके बाद इसी ग्रन्थ में, आगे कहे जानेवाले प्रकार से अपनी अटारी के नीचे से जाते हुए, श्रीकृष्ण के दर्शन से "ये, वे ही श्रीकृष्ण हैं" ऐसा निश्चय हो गया। फिर उनके अनुसन्धान में चित्त लगाने के कारण, दूसरे जनों के मुख से, उनका नाम सुनकर, उनके 'श्रीकृष्ण' नाम आदि का ज्ञान हो गया] ॥१७॥

श्रीराधिका के कथन के अनन्तर, ललिता सखी (**अतान्तेन प्रफुल्लेन**) प्रफुल्लित मन से पुनः—"हे भाविनि ! अर्थात् परम सुन्दरि ! राधिके ! देखो, जो होनहार है, वह निश्चितरूप से होता ही है। क्योंकि, 'राधा'-नामक उस वैशाख में, उसके समान नामवाली राधा ही, सहायक बनती है; इसमें 'राधा' एवं 'विशाखा' की एकता ही कारण है; अर्थात् 'राधा' एवं 'विशाखा'—ये दोनों शब्द, परस्पर एक ही पर्याय के वाचक हैं। वहाँपर विशाखा-नक्षत्र ही 'राधा'-शब्द से कहा जाता है। अतः, अर्थश्लेष के द्वारा 'राधाभिख्ये'-शब्द का यह अर्थ होगा कि, (**राधया अभिख्या शोभा यस्य तस्मिन् श्रीकृष्णे, "अभिख्या नामशोभयोः" इत्यमरः**) राधा के द्वारा ही, जिसमें शोभा होती है, उन श्रीकृष्ण में तो, तुम ही, उनकी शोभा को सहायक हो, अपने भाव को विशाखापर क्यों थोपती हो ?" ॥१८॥

तदनन्तर राधिका, हास्यरूप अमृतमयी मधुरतापूर्वक—"हे ललिते ! यदि कोई प्रश्न करे कि, "आकाशलता का पुष्प कैसा होता है ?" इसके उत्तर में, यदि कोई कहे कि, "काशलता के पुष्प के समान है। ऐसा कहा जा सकता है क्या ? अर्थात् नहीं। इसी प्रकार तुम्हारा प्रश्न भी मिथ्यामूलक है, अतः मेरा भी, वैसा ही मिथ्या उत्तर देना उचित है क्या ? कदापि नहीं।" (**मुखेन विजितं नालीकं कमलं यया हे तथाभूते !**) इसलिये अपने मुख के द्वारा, कमल को पराजित करनेवाली ललिते ! देख, मुझ जैसा सीधासादा यह 'राधारूप' जन, मिथ्या तर्क-वितर्क के द्वारा, सम्भावना करने योग्य या सम्मान करने योग्य नहीं है ॥१९॥

इसी अवसर में "**शीतकाले भवेदुष्णा उष्णकाले च शीतला । स्तनौ सुकठिनौ यस्याः सा श्यामा परिकीर्तिता ॥**" इस लक्षण से युक्त, स्वभाव से ही श्यामा, 'श्यामा'-नामक सखी, जो कि श्रीराधिका की आराधना करने के लिये, प्रतिदिन ही वहाँ आया करती थी, एवं उसने अपने मन को श्रीराधिका में ही अर्पित कर रखा था; अतः, हृदयालु होने के नाते, अर्थात् सुहृदता के कारण, उस समय भी वहींपर चली आयी। उस श्यामा सखी के आते ही, स्नेह से सरस हृदयवाली, कमल के समान मुखवाली, सभी सखियों में प्रधान, इन श्रीमती राधिका का हृदय, अत्यन्त स्निग्ध, मुग्ध एवं प्रमुदित हो गया ॥२०॥

**परस्परं मिलितवतीषु सकलासु सकलासु सस्मितगाम्भीर्यावहित्थं मुख्याऽऽह— 'कमलमुख्याऽऽहरस्व मे वचसि मनो मनोज्ञे ! प्रियसखि ! श्यामे ! दृश्या मे दृशोः कर्पूरवर्तिरिव भवती भवतीह । तदाकर्णय कर्णयशस्करं किमपि मे सखीजन-वचनम्' इति सख्योरुदितं कथयति ॥२१॥**

**श्यामाऽऽह—'मा हरिणाक्षि ! सखीजनमभ्यसूयतु भवती, सकलास्वेव गोकुलकुल-ललनापरिषत्सु गोकुलललनाललामभूतायास्तव स्तवनकथाप्रसङ्गे सङ्गेयमिदं वृत्तम् । तत्स्वभावो हि भावो हिमकरकुमुदिन्योरिव तस्य तव च जायमान एव सकलगोकुलनगरी-गरीयः सौरभ्यमभ्यागमयति ॥'२२॥**

**मुख्या हसितमुख्याह—'सितमयूखमुखि ! सत्यमेव भवति लोभवती भवती च तस्मिन् जने, यदात्मकथामन्यत्राऽऽसञ्जयसि, जयसि त्वं सर्वकलया कथमिदमपि सम्भाव्यते । पश्य का पुनरहिमकरं हिमकरं वा करेणाऽऽहर्तुमभिलषतु । का च काचमणिना महामणिं परिवर्तयितु-मुद्यता भवतु ? का वा रत्नाकरवर्तीनि करवर्तीनि कर्तुमाकाङ्क्षतु महारत्नानि, का वा**

---

इस प्रकार चातुर्यमयी सकल कलाओं से परिपूर्ण सभी सखियाँ, जब परस्पर सम्मिलित हो गईं, तब सब सखियों की मुखिया, श्रीराधिका, मन्दमुसकान, गम्भीरता एवं आकार गोपनपूर्वक बोली कि, "हे कमलमुखि ! मनोहरे ! प्रियसखि ! श्यामे ! थोड़ी-सी देर मेरे वचन में मन लगा लो । क्योंकि, तुम मेरे दृष्टिगोचर होकर, मेरे नेत्रों के लिये, कपूर की बत्ती के समान, शीतल हो जाती हो । इसलिये कानों के यश को बढ़ानेवाले, ललिता-विशाखा आदि इन सखियों के किसी अपूर्व वचन को नेक ध्यान लगाकर तो सुन लो । इस प्रकार कहकर, श्रीराधिका, अपनी दोनों सखियों के वचन कहने लग गई ॥२१॥

उनके वचन सुनकर, श्यामा—"हे मृगलोचने ! प्रियसखि ! देखो, आप, अपनी सखियों में दोषारोपण मत करो । क्योंकि, आप तो गोकुलकुल की महिलाओं की समस्त सभाओं में, गोकुलकुल की ललनाओं की भूषणस्वरूप हो । अतः, तुम्हारी स्तुतिमयी कथा के प्रसङ्ग में, यह वृत्तान्त प्रशंसनीय है । इसलिये चन्द्रमा एवं कुमुदिनी के स्वाभाविक भाव की तरह, श्रीकृष्ण का एवं तुम्हारा जो परस्पर स्वाभाविक भाव है, वह तो उत्पन्न होते-होते ही, समस्त गोकुलरूप नगरी की गुरुतर महती सुगन्धी को ला रहा है" ॥२२॥

सर्व सखियों की 'मुख्या' (मुखिया) श्रीमती राधा, कौतुक के लिये हसित मुखी होकर—"हे चन्द्रमुखि ! श्यामे ! सखि ! मुझे तो, तुम्हारी बातों से यही प्रतीत होता है कि, 'श्रीकृष्ण'-रूप उस जन के ऊपर, तुम सत्य ही लोभ से युक्त हो रही हो । क्योंकि तुम, अपनी बात को, दूसरों के ऊपर थोप रही हो । तुम इसीलिये सर्वप्रकार से विजय पा रही हो । और क्या इस विषय की भी, कभी किसी प्रकार सम्भावना भी की जा सकती है ? देख, संसार में ऐसी कौन है कि, जो अपने हाथ से, सूर्य को या चन्द्रमा को पकड़ने की अभिलाषा भी कर सके ? एवं काच की मणि के द्वारा, महामणि को बदलने के लिये, कौन उद्यत हो सकेगी ? अर्थात् अपने में विद्यमान काच के समान प्रेम के बदले में, इन्द्रनीलमणि के समान श्रीकृष्ण के बहुमूल्य प्रेम को लेने के उद्योग का साहस भी कौन करेगी ? एवं समुद्र के अन्तस्तल में विद्यमान महारत्नों को, अपने करवर्ती करने की आकांक्षा भी कौन-सी ललना करेगी ? अर्थात् समुद्र के

**डगमगायमानमणिवरलोभेन फणधर-फणधरणार्थमर्थिनी भवतु ? का च वा कण्ठीरव-किशोर-केशर-केशरचनार्थमुद्यतताम् ? तदलं प्रतारिताऽऽलीकेनाऽलीकेनाऽमुना वृत्तान्तेन ॥'२३॥**

**श्यामाऽऽह—'श्यामाऽऽहतं ते सत्यमेव हृदयं हृदयंगमेनाऽमुनैव वचसा च सातिशयमेव व्यक्तीकृतम्, कृतं ते प्रतारणेन ॥'२४॥**

**इत्युक्तवत्यामेतस्याः प्रतारणचातुरी चाऽऽतुरीभूता यदि, तदा स्वभावभावभावुक-सुभगंभावुकमनोवृत्तितया रोमाञ्चमाञ्चनचटुलकपोलपालिपालितकज्जलजलमिषेण नयन-कमलाभ्यामन्तर्गतं कृष्णकान्तिद्रवमिव वमन्तीमं तीव्रतरकृष्णानुराग-परभागपरभाजनभावं व्यञ्जयन्ती जयन्तीव वैजयन्ती सर्वसौभाग्य-सम्पदां सखीजनहृदयद्रवाय समजनि। क्षणमाश्वास्य च 'श्यामे ! क्व मे क्वणतु तादृशं भागधेयभूषणम्, अवधेहि,—**

**अतिपरम-महार्घ्यमस्य चेतो-, मणिमतिलोकमणीन्द्रवन्दनीयम् ।**
**तृणमणिवदयं ममानुरागः, परिपणितुं पणतां कथं प्रयातु ॥'**

**इति रोदिति ॥२५॥**

---

असंख्य रत्न, जिस प्रकार छोटे से हाथ में नहीं आ सकते, इसी प्रकार श्रीकृष्ण के अनन्तगुण भी हाथों से नहीं गिने जा सकते, (**डगमगेति स्निग्धौज्वल्यवाचि भाषानुकरणम्**) एवं चिकने तथा चमचमाते मणि-श्रेष्ठों के लोभ से, सर्प के फण को पकड़ने के लिये अभिलाषा करेगी ? अथवा ऐसी नारी कौन-सी है कि, जो सिंह के किशोर के गरदन के केशों के द्वारा, अपने केशों की रचना के लिये उद्योग करेगी ? इसलिये मुझ जैसी सीधीसादी सखी को धोखा देनेवाले, इस मिथ्या वृत्तान्त से कोई प्रयोजन नहीं है" ॥२३॥

श्यामा—"तुम्हारा हृदय तो, तुम्हारी भावना में आये हुए श्यामसुन्दर ने सत्य ही ताड़ित कर दिया है। क्योंकि, तुम्हारे हृदयङ्गमस्वरूप इसी वचन के द्वारा, वह तुम्हारा हृदय, विशेषरूप से प्रगट भी हो गया है। इसलिये अब हम सब सखियों को धोखा देने से तुम्हारा कोई प्रयोजन नहीं है" ॥२४॥

श्यामा के इस प्रकार कहते ही श्रीराधिका की वञ्चना की चतुराई, जब आतुर हो गई, तब (**स्वर्भा निजकान्ति अवति रक्षति, तथाभूतो यो भावः, तस्य भावुकेन कुशलेन सुभगं भावुका मनोवृत्ति-र्यस्यास्तत्तया हेतुना यो रोमांचस्तस्य मा शोभा तस्या अंचनेन प्राप्त्या चटुलौ शोभमानौ कपोलौ तयोः पालिभ्यां क्रोडाभ्यां पालितं रक्षितं यत्कज्जलसम्बन्धिजलं तन्मिषेण**) अपनी कान्ति की रक्षा करनेवाले भाव की कुशलता से, मङ्गलमयी मनोवृत्तिवाली होने के कारण, उत्पन्न हुआ जो रोमाञ्च, उसकी शोभा की प्राप्ति से शोभायमान जो कपोल, उन दोनों कपोलों के प्रान्त से सुरक्षित जो कज्जल-सम्बन्धी जल, उस जल के बहाने, अपने दोनों नेत्ररूप कमलों के द्वारा, अपने अन्तकरण में विद्यमान, मानो श्रीकृष्ण की कान्तिरूप श्यामरस को बाहर प्रगट करती हुई, एवं 'तीव्रतर' (परिपक्व) हुआ जो श्रीकृष्णविषयक अनुराग, उसकी पराकाष्ठा के सर्वोत्तम पात्रभाव को प्रकाशित करती हुई राधिका, मानो सर्व सौभाग्यरूप सम्पत्तियों की पताका की तरह, सर्वोत्कर्ष से युक्त होकर, अपनी सखियों के हृदय को पिघलाने के लिये समर्थ हो गई। क्षणभर आश्वासन देकर, राधिका पुनः बोली कि, "हे श्यामे ! तू बता, मेरा उस प्रकार का सौभाग्यरूपी भूषण, कहाँपर अपना शब्द कर सकेगा ? नेक ध्यान तो दे। देख, इन श्रीकृष्ण का चित्तरूपी जो मणि है, वह अतिशय महामूल्य का है, एवं लोकोत्तर श्रेष्ठातिश्रेष्ठ मणियों के द्वारा वन्दनीय

**श्यामाऽऽह,— 'मा हन्त ! खेदनीयं वामनयने !, नय नेतव्यतामस्मद्वचसि प्रामाण्यम् । समाश्वसिहि विश्वसिहि विगतालीक्ये मदालिवाक्ये, त्वदनुरागरत्नेनैव तन्मनोमाणिक्यं परिचीयते । तथा हि—**

**प्रसरति सहजावरोहहाने-,रधिनिधि कश्चन वीरुधोऽवरोहः ।**
**निधिरपि न स तेन दुर्विदः स्यात्, कलयति यस्तमहो स एव वेत्ति ॥'२६॥**

**आहतुरुभे विशाखाललिते—'ललितेक्षणे ! श्यामे ! पुरापि तव तस्य चेति मुदितमुदितमधुनापि मधुनापिहितमिव किञ्चिदुच्यते । तदयि मधुरहसिते ! रहसि ते किमपि श्रवणपथातिथित्वमागतमिव ।' साऽऽह—'साहसिक्यमिदं यदहं कथयामि ॥'२७॥**

**उभे आहतुः—'श्यामे ! शपावहे स्वशिरसा, रसान्तरेण चेदिदं भवति, तदसङ्कोचेनाऽऽलप, लपनेन्दोस्ते निर्मञ्छनं यावः ॥'२८॥**

---

है। और मेरा जो यह अनुराग है, वह, केवल तृण को आकर्षित करनेवाली एक सामान्य तृणमणि के समान है; अतः, श्रीकृष्ण के चित्तरूपी मणि को खरीदने के लिये, मेरा अनुराग, किस प्रकार मूल्य बन सकता है ? इतना कहते-कहते रोने लग गई" ॥२५॥

श्यामा—"हाय ! सुन्दर नेत्रोंवाली सखि ! राधिके ! अब खेद मत करो। किन्तु, हमारे वचन में प्रामाणिकता को अङ्गीकार करो। उसमें हेयता-बुद्धि मत करो, एवं 'आश्वासन' (धैर्य) धारण करो, मिथ्यापन से रहित हमारी सखियों के वाक्यों में विश्वास धारण करो। क्योंकि, श्रीकृष्ण का मनरूपी माणिक्य, तुम्हारे अनुरागरूपी रत्न से ही परिचय कर रहा है। देखो, स्वाभाविक शाखारूप जटा को त्यागनेवाली लता का, वृक्ष के मूल में गड़े हुए निधि की ओर जो शाखाओं का फैलाव फैलता है, उस शाखाओं के फैलाव के द्वारा, 'निधि' (खजाना) भी दुर्ज्ञेय नहीं रह सकता। क्योंकि, आश्चर्य तो यही है कि, वृक्ष से नीचे की ओर होनेवाला लता का जो फैलाव है, उस गुप्तनिधि को भी वही जानता है। यहाँ-पर भावार्थ यह है कि, श्रीकृष्ण का मन ही निधिरूप है, एवं श्रीराधिका का अनुराग ही लम्बायमान लता की शाखा के समान है। अर्थात् वट आदि वृक्ष की शाखाएँ, नीचे की ओर झुककर, वृक्ष के मूल में छिपे हुए निधि को जिस प्रकार जान लेती हैं, दूसरे जन तो शाखाओं से ढक जाने के कारण, उस निधि को नहीं जान पाते। इसी प्रकार हे राधिके ! तुम्हारा अनुराग ही, श्रीकृष्ण के मन को जानता है एवं ग्रहण करता है, दूसरे जन नहीं। तात्पर्य—इस समय श्रीकृष्ण का मन भी, तुम्हारी ओर ही आकृष्ट है। एवं तुम्हारा अनुराग भी, आधुनिक नहीं है; किन्तु, बिना देखे-सुने हुए, उन श्रीकृष्ण में पहले से विद्यमान है" ॥२६॥

'विशाखा' एवं 'ललिता'-नामक दोनों सखियाँ—हे सुन्दर नेत्रोंवाली सखि ! श्यामे ! तुम्हारा एवं श्रीकृष्ण का आनन्द तो, पहले भी प्रगट हो चुका है। किन्तु अब भी, मधु से मिले हुए की तरह, तुम कुछ मीठी-सी बातें ही कह रही हो। इसलिये हे मधुर हँसनेवाली सखि ! बताओ, एकान्त में कोई वृत्तान्त तुम्हारे कर्णगोचर हुआ है क्या ?" श्यामा—"मैं जो कहने में प्रवृत्त हो रही हूँ, यह मेरा महान् साहस है" ॥२७॥

**अथ सा हसन्त्याह—'सन्त्यायतधियो मदीयाः सहचर्यस्ता एकदा कदाचन वनगमनारम्भसम्भावित-वेणु-विषाण-गुञ्जाशिखण्डादिभूषणसम्भारैः सह सहचरैरग्रेसरस्तथाविधविविधभूषणो व्रजपुरपुरन्दरनन्दनः पुरतोरणतः पुरतो रणतः कनकमणिमयालङ्कारान् दधानोऽयमध्रिवलभीतलमधिवलभीतलङ्घितनयनमितस्ततोऽवलोकयन्तीं भवत्योः सखीमाकस्मिकेनाऽऽकुटिलेनाऽऽलोकनेनेषत्तरां तमालोक्य तत्समकाल-जनित-मन्दाक्षमन्दाक्षमपवर्तमानां वर्तमानाऽऽन्दोलितानन्दोल्लास-पराभवेन पुनरपि विवलितग्रीवमालोकमानामाकस्मिकेनैवाकुटिलेन तदालोकनेनार्धवर्त्मनि निकृत्तस्य कटाक्षस्य चरमार्धमुपसंहरन्तीमनपेक्षमाणेन पूर्वार्धेन छिन्नविशिखार्धेनेव हृदि विद्धो नियतिनियोगेन निकृत्तभुजगीपूर्वार्धेन दष्ट इव काममपि दैवोपसन्नामाकस्मिकीं रुजमासाद्य सोत्कण्ठं सचमत्कारं सविस्मयं पश्यन् कमपि प्रियनर्मसहचरं यदुवाच, तदन्विष्यमाणाभ्यः पञ्जरतो विच्युताभ्यः शुकीभ्यः शृण्वन्ति स्म ॥२९॥**

---

दोनों सखियाँ—"हे श्यामे ! हम दोनों, अपने सिर की शपथ खाकर कह रही हैं कि, यदि यह वृत्तान्त, रस से परिपूर्ण हो तो, निःसङ्कोचपूर्वक कह दीजिये, (**लपनेन्दोः मुखचन्द्रस्य, "आननं लपनं मुखम्" इत्यमरः**) हम दोनों सखियाँ, तेरे मुखरूप चन्द्रमा की न्योछावर हो रही हैं, अर्थात् बलिहारी जा रही हैं" ॥२८॥

उसके बाद हँसती हुई श्यामा—"व्रजराजनन्दन श्रीकृष्ण ने, किसी आकस्मिक पीड़ा से पीड़ित होकर, अपने किसी प्रियनर्मसखा के प्रति जो कुछ कहा था, उस बात को मेरी विशाल बुद्धिवाली जो सखियाँ हैं, उन सखियों ने एक दिन ढूँढी जानेवाली शुकपक्षियों की स्त्रियों के मुख से सुना है" वह इस प्रकार है, यथा—"किसी दिन, वनगमन के आरम्भ में धारण की हुई वंशी, शृङ्ग, गुञ्जामाला, मोरमुकुट आदि भूषणोंवाले सखाओं के साथ, सखाओं जैसे ही अनेक प्रकार के भूषणों को धारण करनेवाले, श्रीकृष्ण, अपने पुर के बाहिरी दरवाजे के आगे, शब्द करनेवाले सुवर्ण एवं मणिमय अलङ्कारों को धारण करके, तुम दोनों की सखी, राधिका की अटारी के नीचे से जा रहे थे। उस समय राधिका, अधिक भय से अस्तव्यस्त नेत्रों से चकित होकर, इधर-उधर देख रही थी। उसी समय अचानक तिरछे कटाक्ष से श्रीकृष्ण को देखकर, तत्काल उत्पन्न हुई लज्जा से वेगहीन नेत्रोंवाली होकर छिप गई। उसके बाद हृदय में खलबली मचानेवाले आनन्दमय उल्लास से, अपनी धीरता के विनष्ट हो जाने से, दर्शन की चञ्चलता से गला उठाकर, फिर भी श्रीकृष्ण को देखने लग गई। श्रीकृष्ण की दृष्टि भी अकस्मात् उधर जा पड़ी, श्रीकृष्ण के टेढ़े-कटाक्ष से, राधिका के कटाक्ष का अग्रिम आधाभाग, आधे मार्ग में ही कट गया। अतः, अपने कटे हुए आधे-कटाक्ष को ही लौटाने लग गई। श्रीराधिका के कटाक्ष का अग्रिम जो आधाभाग था, वह, श्रीकृष्ण के कटाक्ष द्वारा कटे हुए पिछलेभाग की अपेक्षा नहीं कर रहा था, अतः, उसी आधे-कटाक्ष के द्वारा श्रीकृष्ण, हृदय में आधे कटे हुए बाण के द्वारा ही, मानो विद्ध हो गये। और दैवयोग से आधी कटी हुई सर्पिणी के अग्रिम पूर्वार्धभाग के द्वारा, डसे हुए व्यक्ति की तरह, दैवयोग से प्राप्त हुई किसी अनिर्वचनीय आकस्मिक पीडा को प्राप्त करके, श्रीकृष्ण ने उत्कण्ठित होकर, चमत्कारपूर्वक, विस्मयपूर्वक देखते हुए, किसी प्रियनर्मसखा के प्रति जो कुछ कहा, उस समाचार को हमारी सखियों ने, पिञ्जरा से छोड़ी हुई; अतः, उन्हीं सखियों के द्वारा ढूँढी जानेवाली तोतियों के द्वारा सुन लिया।" भावार्थ—अटारी के झरोखा में बैठी हुई राधिका, अपने मन में यह विचारने लगी कि, "मेरी अटारी के नीचे से जानेवाले, श्रीकृष्ण, मुझको न देख सकें, एवं मैं, इनको एकबार जीभर के देख लूँ।" इस प्रकार की इच्छा से,

**यथा—'प्रियसख ! केयं वलभीतलविद्योतिनी निर्मुदिरा विद्युदिव, नन्दनवनतो निपत्य वडभीतलमालम्बमाना बालकल्पलतिकेव, त्रिलोकीलोक-सम्मोहकारिणी मदनैन्द्र-जालिकस्य कुहककनकपाञ्चालिकेव, गोकुलपुराधिष्ठातृदेवतेव, केनापि परमकलावता चित्रकारेण चित्रिता निर्भित्तिचित्र-लेखेव, गगनसरसो लम्बमाना हेमहंसीव, आकाशकनक-केतकीव, कुसुमधनुषो निष्कृपा कृपाणीव, अद्वितीया द्वितीया चन्द्रलेखेव, सम्मोहस्य महिम-वल्लीव, लावण्यस्य दर्पणिकेव, माधुर्यस्य पताकिकेव, गुणमणीन्द्रवृन्दतेजोमञ्जुमञ्जरीव, सौरूप्यविहङ्गपुरटपञ्जरिकेव, क्षणमेवाविर्भूय तिरोभवति । किमयं मे स्वप्नः, किमुत भ्रम एव वा, किमुत मदीयमनसो विभ्रामिका कापि दैवी माया ।।'३०।।**

**स आह—'सखे! सखेदेन मा भवितव्यम् । इयं हि वार्षभानवी नवीनैव सृष्टिर्वेधसः । यां खलु सर्वसौभाग्यसाराधिकां राधिकां प्राहुः' इत्युक्ते सति 'आं जानामि नामितसकल-सुन्दरीसौन्दर्यगर्वामेनां गुणवतीगुणगणनाप्रसङ्गे प्रसङ्गेयचरित्राम‌म्बयोः संवाद एव किं**

---

राधिका ने जब देखना आरम्भ किया, तभी दैवयोग से श्रीकृष्ण भी, उधर देखने लग गये । इस बात को जानकर, राधिका पुनः सोचने लगी कि, "हाय ! हाय ! श्रीकृष्ण ने तो मुझको देख लिया । अस्तु, जो हुआ सो हुआ । किन्तु, उत्सुकताभरी मेरी दृष्टि, इनके दृष्टिगोचर नहीं होनी चाहिये । इस विचार से, राधा को यद्यपि अपनी सम्पूर्ण दृष्टि के ही उपसंहार की (लौटाने की) इच्छा थी; परन्तु, दृष्टि के प्रथम-भाग का सम्बन्ध तो, श्रीकृष्ण की दृष्टि से पहले ही हो गया । इसलिये सम्पूर्ण दृष्टि का उपसंहार कठिन हो गया । अतः, पिछलेभाग का ही उपसंहार कर लिया । अगले भाग से श्रीकृष्ण विद्ध हो गये" ।।२९।।

श्रीकृष्ण, अपने प्रियनर्मसखा से बोले कि, "हे प्यारे सखे ! बताओ (**"चन्द्रशाला च वलभी स्यातां प्रासादमूर्धनि" इति श्रीधरः**) अपनी अटारी में शोभायमान, बिना मेघवाली बिजली की तरह प्रतीत होनेवाली, एवं नन्दनवन से गिरकर इस अटारी का आश्रय लेनेवाली, छोटी-सी कल्पलता के समान, तीनों लोकों के लोगों को सम्मोहित करनेवाली, कामरूप ऐन्द्रजालिक की मायामय सुवर्ण की बनी हुई पुतली के समान, परमकलाकुशल किसी चित्रकार के द्वारा चित्रित, बिना भीत की चित्र की रेखा के समान, आकाशरूप सरोवर से लटकती हुई सुवर्णमयी हंसी के समान, आकाश की कनकमयी केतकी के समान, कामदेव की कृपारहित तलवार के समान, (**न विद्यते साम्येन द्वितीया यस्या सा**) अद्वितीया द्वितीया-तिथि की चन्द्रलेखा के समान, सम्मोह की महिमारूप लता के समान, लावण्य की 'दर्पणिका' (दर्पण) के समान, (**लावण्यलक्षणं, यथा—( उज्ज्वलनीलमणि १०।२८ ) "मुक्ताफलेषु छायाया-स्तरलत्वमिवाऽन्तरा । प्रतिभाति यदङ्गेषु तल्लावण्यं विदुर्बुधाः"**) माधुर्य की पताका के समान, गुणरूप श्रेष्ठमणिगणों के तेज की मनोहर मञ्जरी के ससान, सुन्दरतारूप पक्षी को बाँधकर रखनेवाले सुवर्णमय पिञ्जरे के समान, अर्थात् सुन्दरतारूप पक्षी, इसी सुन्दरी में निबद्ध रहता है, अन्यत्र नहीं । यह परमसुन्दरी कौन है ? जो कि, एक क्षणभर के लिये प्रगट होकर, छिपी जा रही है । यह मेरा कोई स्वप्न है क्या ? अथवा भ्रम ही है क्या ? अथवा मेरे मन को विशिष्ट भ्रम में डालनेवाली कोई दैवीमाया है क्या ?"।।३०

वह प्रियनर्मसखा बोला कि, "हे सखे ! श्रीकृष्ण ! आप, खेद से युक्त न होइये । यह सुन्दरी तो, वृषभानुनन्दिनी है, एवं विधाता की नवीन रचना ही है । एवं जिसको विज्ञजन, समस्त सौभाग्य के सार से अधिक 'राधिका'-नाम से कहते हैं ।" ऐसा कहते ही, श्रीकृष्ण बोल पड़े कि, "हाँ, मैं, इस सुन्दरी को

**त्वद्यैव मे नयनपथि पथिकेयम्' इत्यवहित्थया प्रसङ्गान्तरमापाद्य हृदि सञ्जातविकारो बहिः प्रकृत इव, अनुगवीनो नवीनो नटन्मेघ इव, मेदुरदुरवगाहनीलधामा धामातिश्यामायितं विपिनमलञ्चकार। तदयि दयिते ! ललिते ! निर्व्यूढमुभयोरेव मनसि मनोरथ-महाङ्कुरेण। काले द्विपत्रायितक्रमेण फलदशाप्यस्य सम्भावनोया ॥३१॥**

**मुख्याह—'श्यामे ! अलीकवादिनि ! विरम विरम, नाहं कदाप्येकाकिनी वडभी-तलमारूढा। तन्नातः परमिमं जनं लघुतरीकर्तुमर्हसि, पादयोस्ते निपतामि, मा परमपत्रपा-पारावारे पातय माम्' इति तदुदितोपरमे साऽऽह,—यदीयमलीकैव वार्ता, तत् कथमत्राऽ-पत्रपा-पारावारः ? अतो निह्नूयमानोऽपि निह्नोतुं न शक्यते स्वाभाविको हि भावः। तदिदं क्षम्यतां मे चापलम्। अतः परं विश्वस्ता भव निजभागधेय-सम्पदि' इत्येवं तदा समस्ता एव व्रजनगरे स्व-स्व-यूथपाभिः समं स्व-स्व-सख्यः समन्तत एवमेव यथास्वं**

---

जानता हूँ। यह सुन्दरी, समस्त सुन्दरियों के सुन्दरतारूप गर्व को नीचा कर देनेवाली है, एवं गुणवती नारियों के गुणगणों की गणना के प्रसङ्ग में इसका चरित्र प्रशंसनीय होने के नाते, गायन करने योग्य है। इसका कुछ परिचय, मुझे, "श्रीयशोदा एवं रोहिणी" इन दोनों माताओं के संवाद में ही मिला था। किन्तु, मेरे नेत्ररूप मार्ग में तो, यह, आज ही पथिक बन पाई है।" इस प्रकार कहकर, आकार छिपाकर, अर्थात् "देखो, मित्र ! इन बातों को जाने दो, ये बातें अनुचित हैं। क्योंकि, हम सब गोचारण को वन में जा रहे हैं, प्रस्तुत मार्ग का अनुसरण करना ही उचित है। इसलिये हे प्यारे मित्रो ! बताओ, आज तुम्हारी इच्छा कौन-से वन में क्रीडा करने की है, एवं कौन-सा खेल वहाँपर खेलना है ?" इस प्रकार की बातें बनाकर, दूसरा प्रसङ्ग उपस्थित करके, श्रीकृष्ण ने अपने हृदय में उत्पन्न हुए अनुराग के विकार से युक्त होकर भी, बाहर से 'प्रकृत' (असली, यथार्थ) की भाँति होकर, गैयाओं के पीछे-पीछे भली प्रकार चलकर, नृत्य करते हुये नवीन मेघ की तरह, **(मेदुरं सान्द्रस्निग्धं दुरवगाहं नीलं धाम कान्तिर्यस्य सः)** गाढ़ी स्निग्ध एवं अपार नीलकान्ति से युक्त होकर, अपनी कान्ति के द्वारा अतिशय श्यामवर्ण में परिणत हुए वृन्दावन को विशेष सुशोभित कर दिया।

इसलिये हे प्यारी ललिते ! "राधा एवं कृष्ण" इन दोनों के ही हृदय में, परस्पर मिलन का मनोरथरूपी विशाल अंकुर उत्पन्न हो गया है। एवं समय आनेपर, एक पत्र या दो पत्र आदि उत्पन्न होने के क्रम से, इस मनोरथरूपी अंकुर की फल आनेवाली दशा भी, सम्भावना करने योग्य है। तात्पर्य— उत्पन्न होनेवाले वृक्ष में पहले, जिस प्रकार एक पत्र या दो ही पत्र उत्पन्न होते हैं, पीछे क्रमशः अनेक पत्र, पुष्प एवं फल भी लग जाते हैं, ठीक उसी प्रकार, राधा-कृष्ण के हृदय में, उत्पन्न हुए मनोरथरूपी वृक्ष में, समयानुसार मिलनरूपी फल की भी सम्भावना योग्य ही है" ॥३१॥

पश्चात् सखियों की मुखिया, श्रीराधिका—"हे मिथ्यावादिनी श्यामे ! चुप हो जा, चुप हो जा। देख, मैं अपनी अटारीपर अकेली कभी भी नहीं चढ़ी हूँ। इसलिये इससे आगे, इस राधारूपी सीधेसादे-जन को, तुम्हें अत्यन्त छोटा बनाना उचित नहीं है। मैं, तेरे दोनों पैरों में गिरती हूँ। बस, इससे आगे कुछ कहकर, मुझको लज्जारूप समुद्र में मत पटक।" राधिका के वचन समाप्त होते ही, श्यामा सखी—"देख सखि ! यदि यह बात मिथ्या ही है, तब इसमें लज्जारूपी समुद्र की बात, कैसे उपस्थित हो सकती है ? अर्थात् साँच को आँच ही क्या है ? इसलिये स्वाभाविक जो भाव है, वह छिपाया जानेपर भी, किसी

सरसकथाप्रसङ्गेन श्रीकृष्णे जातमनुरागं व्यञ्जयन्ति स्म। निरन्तरं च वर्धत एव पूर्वरागनाटकपूर्वरङ्गः ॥३२॥

तथा हि—ध्वज-कमलादि-विलक्षणलक्षणलक्षितचरणचिह्नमयी पृथिवी, तत्कान्ति-सकान्ततरणितनया-सलिलसलीलानि सकलान्येव सलिलानि, तदीयश्यामलमहोमयानि सकलान्येव महांसि, तद्गन्धवाहिनः सर्व एव गन्धवाहाः, तन्मुखचन्द्रचन्द्रिकाधौतमाकाशमिति तासां सर्वाण्येव भूतानि तन्निष्ठानि जातानि ॥३३॥

एवं ध्यानैकताननतायां च तासां तद्रूपमेव नयनेषु, तदधररस एव रसनासु, तद्गन्ध एव गन्धवहासु, तत्स्पर्श एव त्वक्षु, तद्दर्शनक्षणगननासु संख्या, तदधिकरणप्रेमपरीक्षणेषु परिमाणम्, गुरुजनादिवर्गात् पृथक्त्वम्, तदाकार एव मनसः संयोगः, पत्यादिगृहाद् विभागः, गुरुपरिजनेषु परत्वम्, कृष्णसम्बन्धिष्वपरत्वम्, जीवनेषु गुरुत्वम्, चेतसि द्रवत्वम्, प्रेम्णि स्नेहत्वम्, श्रवणे तद्गुणशब्दः, तत्संयोगचिन्तासु बुद्धिः, तत्सङ्गप्रत्याशायामेव सुखम्,

---

प्रकार भी छिपाया नहीं जा सकता। अतः, मेरी इस चञ्चलता को क्षमा कर दीजिये। और इससे आगे, अपनी सौभाग्यरूपी सम्पत्ति के ऊपर, विश्वास कर लीजिये।" ऐसी स्थिति में, उस समय अपने-अपने पक्षवाली सभी सखियाँ, व्रजरूप नगर में अपने-अपने यूथ की स्वामिनियों के साथ, चारों ओर इसी प्रकार यथायोग्य सरस कथाप्रसङ्ग के द्वारा, श्रीकृष्ण में उत्पन्न हुए अनुराग को, परस्पर प्रगट करती हैं। एवं पूर्वानुरागरूप नाटक का पूर्वरङ्ग, निरन्तर ही बढ़ने लग गया। **पूर्वरङ्ग लक्षणं यथा—"यन्नाट्यवस्तुनः पूर्वं रङ्गविघ्नोपशान्तये। कुशीलवाः प्रकुर्वन्ति पूर्वरङ्गः स उच्यते"** अर्थात् अभिनय के आरम्भ में, रङ्गमञ्च-पर आनेवाले विघ्नों की शान्ति के लिये, नट आदि जो स्तुतिमय गायन करते हैं, उसको पूर्वरङ्ग कहते हैं ॥३२॥

देखो, श्रीकृष्ण के पूर्वानुराग में रङ्गी हुई, श्रीराधिका आदि गोपियों के लिये, सम्पूर्ण पृथिवी, ध्वजा, कमल आदि विलक्षण लक्षणों से लक्षित, श्रीकृष्ण के चरणचिह्नों से परिपूर्ण दिखाई देने लगी। एवं समस्त जलमात्र ही, श्रीकृष्ण की अङ्गकान्ति के समान श्यामवर्णवाली, श्रीयमुनाजी के जल के समान रूपवाली लीला से युक्त दिखाई देने लगे। एवं समस्त तेजमात्र ही, श्रीकृष्ण के श्यामलवर्ण के तेज से परिपूर्ण प्रतीत होने लगे। एवं समस्त वायुमात्र ही, श्रीकृष्ण के अङ्ग की सुगन्ध को प्रवाहित करनेवाले प्रतीत होने लग गये। एवं सम्पूर्ण आकाश भी, श्रीकृष्ण के मुखरूप चन्द्रमा की 'चन्द्रिका' (चाँदनी) से धुला हुआ दिखाई देने लग गया। इस प्रकार समस्त महाभूत ही, श्रीकृष्ण में निष्ठा बढ़ानेवाले हो गये ॥३३

इस प्रकार पूर्वानुरागिणी गोपियों की, पृथ्वी आदि द्रव्यों की तन्मयता दिखाकर, वैशेषिक-दर्शन में कहे हुए रूप, रस, गन्ध, स्पर्श आदि चौबीस गुणों की तन्मयता दिखाते हुए, ग्रन्थकार कहते हैं कि, इस प्रकार उन गोपियों का मन, श्रीकृष्ण के ध्यान में जब एकाग्र हो गया, तब उनका रूप ही उनके नेत्रों में, उनका अधरामृत ही उनकी जिह्वाओं में, उनके अङ्ग का गन्ध ही उनकी नासिकाओं में, उनका स्पर्श ही उनकी त्वचाओं में, एवं श्रीकृष्ण के दर्शन के क्षणों की गणना में, उनकी संख्या, अर्थात् "मैंने, श्रीकृष्ण केवल एक क्षण ही देखे थे, अथवा श्रीकृष्ण के दर्शन के बाद, मेरे जो पाँच क्षण बीते हैं, वे, पाँच कल्पों के समान बीते हैं", इस प्रकार की गिनती में ही, उनकी संख्या रहती थी। एवं श्रीकृष्णरूप अधिकरण में,

**तदसङ्ग एव दुःखम्, तदासत्तिषु इच्छा, गुर्वादिषु द्वेषः, कृष्णोपसर्पण एव प्रयत्नः, तदुपसत्तिरेव धर्मः, तदन्यथाभाव एव अधर्मः, तत्प्रेमकरण एव संस्कारः, इत्येवं सर्वासां चतुर्विंशतिरेव गुणास्तदानीमेवंविधा आसन् ॥३४॥**

**एवं च तासामन्योन्यं सरसानुलापश्चाऽऽसीत्; यथा—**

**'ईदृशा पुरुषभूषणेन या, भूषयन्ति हृदयं न सुभ्रुवः।**
**धिक् तदीयकुलशीलयौवनं, धिक् तदीयगुणरूपसम्पदः ॥३५॥**

**जीवितं सखि पणीकृतं मया, किं गुरोश्च सुहृदश्च मे भयम्।**
**लभ्यते स यदि कस्य वा भयं, लभ्यते न यदि कस्य वा भयम् ॥३६॥**

**किञ्च, मां धवो यदि निहन्ति हन्यतां, बान्धवो यदि जहाति हीयताम्।**
**साधवो यदि हसन्ति हस्यतां, माधवः स्वयमुरीकृतो मया ॥३७॥**

---

हमारा प्रेम कितना है, इस प्रकार की परीक्षाओं में ही, उनका परिमाण, अर्थात् तौल-नाप आदि रहता था। अपने माता-पिता, एवं सास-ससुर आदि गुरुजनों के वर्ग से ही, उनका पृथक्त्व, अर्थात् पृथक् रहने की भावना हो रही थी। श्रीकृष्ण के आकार में ही, उनके मन का संयोग था। पति आदि के घर से 'विभाग' (वियोग) ही, उनको अच्छा लगता था। गुरुजनों के सेवकवर्गों में ही, उनकी परत्व, अर्थात् बहिरङ्ग-बुद्धि, किंवा शत्रु-बुद्धि थी। श्रीकृष्ण के सम्बन्धीजनों में अपरत्व, अर्थात् अपनापन हो गया था। उन गोपियों की अपने जीवन के विषय में गुरुत्व, अर्थात् भार-बुद्धि हो गई थी; अर्थात् श्रीकृष्ण के बिना, अपना जीवन, उनको भाररूप प्रतीत होता था। अतः, उनके चित्त में 'द्रवत्व' (पिघलना), श्रीकृष्ण-विषयक प्रेम में ही, 'स्नेहत्व' (स्नेह का भाव), एवं उनके कानों में, श्रीकृष्ण के गुणों का ही शब्द पड़ता था। अर्थात् श्रीकृष्ण के नाम, रूप, लीला, गुण आदि के सिवाय, दूसरे शब्दमात्र ही नहीं सुनती थीं। श्रीकृष्ण के संयोग की चिन्ता में ही, उनकी बुद्धि लगी रहती थी। श्रीकृष्ण के सङ्ग की प्रत्याशा में ही, उनको सुख प्रतीत होता था; एवं उनके असङ्ग में ही, दुःख प्रतीत होता था। श्रीकृष्ण की 'आसत्ति' (समीपता) में ही, उनकी इच्छा रहती थी। माता-पिता, सास-ससुर आदि गुरुओं में उनका द्वेष था। श्रीकृष्ण के निकट जाने में ही, उनका प्रयत्न रहता था। श्रीकृष्ण की 'उपसत्ति' (संयोग या सेवा) ही, उनका धर्म था, उससे अन्यथा भाव ही, उनके पक्ष में अधर्म था। श्रीकृष्ण में प्रेम करने में ही, उनका प्रबल संस्कार था। इस प्रकार उस समय उन समस्त गोपियों के **"रूप-रस गन्ध स्पर्श-संख्या-परिमाण-पृथक्त्व-संयोग-विभाग-परत्वाऽपरत्व-गुरुत्व-द्रवत्व-स्नेह-शब्द-बुद्धि-सुख-दुःख-इच्छा-द्वेष-प्रयत्न-धर्माऽधर्म-संस्काराश्चतुर्विंशतिगुणाः"**—ये चौबीस गुण ही, पूर्वोक्त प्रकार से परिणत हो गये थे ॥३४॥

"ऐसी स्थिति में, उन सब गोपियों का आपस में, बारंबार सरस भाषण भी होता रहता था। यथा—"जो अङ्गनाएँ, व्रजाङ्गनाओं के समान रूपवती होकर भी, पुरुषों के भूषणस्वरूप श्रीकृष्ण के द्वारा, यदि अपने हृदय को विभूषित नहीं करती हैं, तो उनके कुल, 'शील' (पवित्र चरित्र) एवं यौवन को धिक्कार है, तथा उनके गुण, रूप एवं सम्पत्ति को धिक्कार है ॥३५॥

"हे सखि! देख, मैंने अपना जीवन ही, जब श्रीकृष्ण के चरणों में दावपर चढ़ा दिया; तब मुझे, अपने माता-पिता या सास-ससुर आदि गुरुओं से, एवं भैया आदि से भी क्या भय है? यदि वे श्रीकृष्ण, मुझे मिल जाते हैं, तो किसका भय है? यदि वे नहीं मिलते हैं, तो मैं, उनके वियोग में जब मर ही जाऊँगी, तब ऐसी स्थिति में भी, मुझे किसका भय है? ॥३६॥

किन्तु, व्रीडां विलोडयति लुञ्चति धैर्यमार्य-,भीतिं भिनत्ति परिलुम्पति चित्तवृत्तिम् ।
नामैव यस्य कलितं श्रवणोपकण्ठे, दृष्टः स किं न कुरुतां सखि! मद्विधानाम् ॥'३८

एवं सकलाः स कलानिधिर्दिनमुखे मुखेन विधुरीकृतपीयूषमयूखेन मुरलीं वादयमानो दयमानो नोदितनयनकमलाञ्चलचञ्चलचटुलतया तत इतो निरीक्षणेन क्षणेन वर्त्मनि उभयतोऽभयतोषकरीषु वीथिषु निजनिजपुरगोपुरगोचरान् गोकुलकुलवृद्धानानन्दवृन्दवृतमनसः कुर्वन्ननुगवीनो नवीनो नट इव भवनतो वनं वनतो भवनं यदा याति, यदाऽऽयाति च, तदैव काश्चित् केशप्रसाधनसाधनतोऽकृतकेशबन्धाः, काश्चिदाप्लवतो बतोदकमपि नापसारयन्त्यः, काश्चिदालिजनेनाञ्जनेनाञ्जयतेक्षणे 'मदिरेक्षणे ! क्षणं विरम' इति निषिध्यमाना अप्यञ्जितार्धैकनयनाः, काश्चित् सखीजनेनानुरक्तेनालक्तेनाऽलमारज्यमानैकचरणाश्चरणाब्जचिह्नैकपार्श्व एव सोपानपदवीमरुणयन्त्यः, काश्चिदेकचरणकृतनूपुरतयाऽऽरतया विशृङ्खलशिञ्जिते भीस्थगितत्व-सत्वरचलन-च्छिन्नार्धशृङ्खलातिविशृङ्खलारावाः, काश्चिदर्ध-

---

"किंच मेरा पति, यदि मुझे पीटता है, तो भले ही पीटता रहे। मेरा भाई-बान्धव यदि छोड़ता है, तो भले ही सहर्ष छोड़ दे। साधुजन भी, यदि मेरी हँसी करते हैं, तो भले ही करते रहैं। क्योंकि, मैंने तो, श्रीकृष्ण को विचारपूर्वक स्वयं ही अङ्गीकार किया है ॥३७॥

"किन्तु हे सखि ! जिसका केवल नाम ही, हम जैसी अनुरागिणियों के कानों के निकट जाते ही, लज्जा को लोटपोट कर देता है, अर्थात् भगा देता है; धैर्य को नोच लेता है, अर्थात् दूर कर देता है; वृद्धजनों से होनेवाले भय के टूक-टूक कर देता है; एवं चित्त की वृत्ति को चारों ओर से छिन्नभिन्न कर देता हैं; तब ऐसी स्थिति में, वह दृष्टिगोचर होकर क्या नहीं करेगा ? इसको कौन कह सकता है ?" ॥३८

ऐसी स्थिति में, सकल-कलानिधि वे श्रीकृष्ण, प्रातःकाल के समय, अपने भवन से, जब गोचारणार्थ वन में जाते हैं, एवं वन से लौटकर, जब अपने भवन में आते हैं; तब, दोनों ही समयों में, गोकुलकुल की सभी बालाएँ, श्रीकृष्णदर्शनार्थ अपने-अपने भवन की अटारियों में चढ़ जाती हैं (यह तो हुआ इस लम्बे गद्य का अन्वय। अब, क्रमशः पदों की व्याख्या होती है। यथा—वे श्रीकृष्ण, प्रातःकाल, पूर्णचन्द्रमा को तिरस्कृत करनेवाले, अपने मुख से वंशी बजाते हुए, एवं अपने में अनुराग करनेवाली, पूर्वोक्त प्रकार की सभी गोपियों के ऊपर कृपा करते हुए, एवं पूर्वानुरागिणी गोपियों के प्रति, प्रेरित किये हुए अपने नेत्रकमलों के प्रान्तों की चञ्चलतामयी सुन्दरता के द्वारा, इधर-उधर देखने के महोत्सव से, राजमार्ग में दोनों ओर, अभय एवं सन्तोष देनेवाली गलियों में, अपने-अपने पुर के बाहिरी सिंहद्वारपर दृष्टिगोचर होनेवाले गोकुलकुल के वृद्धजनों को आनन्द से परिपूर्ण मनवाले करते हुए, गैयाओं के पीछे-पीछे चलकर, नवीन-नट की तरह, अपने भवन से जब वन को जाते हैं, एवं वन से अपने भवन को जब आते हैं, तब पूर्वानुरागभरी कुछ गोपियाँ, केशों की रचना के साधन को छोड़कर (**साधनत इत्यत्र ल्यप् लोपे पंचमी, तत्साधनं परित्यज्येत्यर्थः**), वेणी गूँथना आदि केश बाँधने के कार्य को भी पूरा न करके; अपने शरीर से जल को भी दूर न करती हुई; एवं कुछ गोपियाँ, नेत्रों में अञ्जन लगानेवाली अपनी सखियों के द्वारा, "हे मदिरेक्षणे ! अर्थात् श्रीकृष्ण के नूपुरों की ध्वनिमात्र से ही, अधीरता के कारण, अतिशय चञ्चल नेत्रोंवाली सखि ! एक क्षणभर तो ठहर जा।" इस प्रकार निषेध करनेपर भी, एक आधे नेत्र में ही अञ्जन लगवाकर; एवं कुछ गोपियाँ, अपने में अनुराग रखनेवाले सखीजनों के द्वारा,

ग्रथित-मेखलाञ्चलचलनकृतचरणाग्रमार्जना मृणालनालसन्दानिता नितान्तविशृङ्खलगामिन्यो राजहंस्य इव महागुरु-गुरुभयमधो निधाय धावमाना गोकुलकुलबाला बालातपविकाशिन्यः कमलिन्य इव वडभीतलमारोहन्ति ॥३९॥

एवं च सति—

अह्नो मध्ये हृदि निवसतो माधवस्याऽवलोके
निद्राणायाः कुवलयततेः श्रीहराणीक्षणानि ।
प्रातः सायं कलितवलभीजालरन्ध्राणि तासां
मुष्णन्त्याभामहह वसतां पञ्जरे खञ्जनानाम् ॥४०॥

एवमनूढानामपि नाम पिहितमनोरथानां धूलिखेलावधि भगवद्भवनकृतगतागतानां गोपजातिस्वभावत ऋजुमार्गस्थितत्वेन सर्वजनगोचराणां विशेषतो मातापितृभ्यामद्यतनीयमिति प्रत्येकमधिगततयाऽनवलोकितदूषणानां स्वस्ववासनासनाथेन भाविपतिभावेन दृढतरेण

---

महावर से विशेष करके, एक ही चरण में अनुरञ्जित होकर, तथा महावर लगे हुए अपने चरणकमल के चिह्न के द्वारा, अपने भवन की सीढ़ियों के मार्ग को एक बगल से ही अरुणवर्ण की करती हुई; एवं कुछ गोपियाँ, अपने एक ही चरण में नूपुर धारण करके, शीघ्र चलने के कारण, विरुद्धध्वनि में निमग्न होकर, तथा सास-ससुर या माता-पिता आदि गुरुजनों के भय से, कुछ रुक जाना एवं शीघ्रतापूर्वक चलना, इन दोनों प्रकार की गतियों से, और भी अधिक विरुद्धध्वनि करती हुई; एवं कुछ गोपियाँ, अपनी-अपनी कटीपर आधी गुथी हुई करधनी के अगले छोर के द्वारा, चलने के कार्य में, किये हुए चरण के अग्रभाग के मार्जन से युक्त होकर, अर्थात् उनकी लटकती हुई करधनी का अग्रभाग, उनके चरणों के अग्रभाग को, अपनी रगड़ से, मानो साफ करता जा रहा था। उस समय वे गोपियाँ, कमल की नाल से बँधी हुई राजहंसियों की तरह, विशेषविरुद्ध चालवाली प्रतीत हो रही थीं। तथा सभी गोपियाँ, विशेष वृद्धजनों के भारी भय को भी तिरस्कृत करके दौड़ रही थीं। इस प्रकार गोकुलकुल की वे बालाएँ, प्रातःकालीन सूर्य की धूप से विकसित होनेवाली कमलिनियों की तरह, श्रीकृष्णदर्शनार्थ प्रफुल्लित होकर, अपनी-अपनी अटारियों के ऊपर चढ़ने लग जाती हैं ॥३९॥

प्रतिदिन की ऐसी स्थिति में, उन गोपियों के नेत्र, दिन के मध्य में तो, हृदय में निवास करनेवाले श्रीकृष्ण के दर्शन के निमित्त निद्रित हुई, अर्थात् सूर्य के वियोग में, मुँदी हुए कमलों की श्रेणी की शोभा को हरनेवाले हो जाते थे; एवं प्रातःकाल तथा सायंकाल में तो, अपनी-अपनी अटारी के झरोखाओं को अङ्गीकार करनेवाले उनके नेत्र, पिञ्जरे में रहनेवाले खञ्जन-पक्षियों की शोभा को चुराते रहते थे। तात्पर्य—श्रीकृष्ण, गोचारणार्थ जब वन में चले जाते हैं; तब दिन में गोपियाँ, अपने नेत्रों को बन्द करके, उनका ध्यान करती हैं; अतः, दिन में श्रीकृष्ण के ध्यान में मुँदे हुए गोपियों के नेत्रों की उपमा, मुँदे हुए कमलों से दी है; तथा प्रातःकाल एवं सायंकाल में, वे सब, अटारी के झरोखाओं से साक्षात् दर्शन करती हैं; अतः, उस समय की उनके नेत्रों की उपमा, पिञ्जरे में रहनेवाले खञ्जन-पक्षियों से दी है। यहाँपर झरोखा ही पञ्जर-स्थानीय हैं, ऐसा जानना ॥४०॥

इसी प्रकार, व्रज में जो अविवाहित गोप-कन्याएँ थीं, उनके भी कुछ दिन, पूर्वोक्त प्रकार की गोपियों की तरह व्यतीत हो गये। क्योंकि, उनके भी मनोरथ, प्रगट रूप में छिपे हुए थे, एवं वे धूलि के

निभृतनिखातमहानिधिनेवान्तरतृप्ततया बहिस्तदभिलाषेण दुःस्थितवद्दृश्यमानानां जनानामिव हृदयनिहित-भावसरसतया बहिर्व्यञ्जिततताटस्थ्यानां कुमारीणामयमेव नः पतिर्भावीति मनोरथवहनेन समयं गमयन्तीनां दिनानि कतिचिद् यातानि ॥४१॥

**श्रीराधिकया लीला-शुकस्य पाठनम्**

**अथैकदा मणिपञ्जरतः केलिशुकं निष्कास्य करकमलतले विनिधाय परिपक्वदाडिमीबीजमेकैकं चञ्चुपुटनिकटे समर्पयन्ती कृष्णानुरागभरनिर्भर-भज्यमानहृदयतया 'कृष्णं वद' इति मुहुरभिलापयन्ती कमपि परितोषमाससाद वृषभानुपुत्री। तदन्तरान्तरारूढमहानुरागनिर्विण्णतया किञ्चन पद्यं हृद्यं श्रावयित्वैव पठति स्म; यथा,—**

**दुरापजनवर्तिनी रतिरपत्रपा भूयसी, गुरूक्तिविषवर्षणैर्मतिरतीव दौःस्थ्यं गता।**
**वपुः परवशं जनुः परमिदं कुलीनाऽन्वये, न जीवति तथापि किं परमदुर्मरोऽयं जनः॥४२**

---

खेल के समय से लेकर, भगवान् श्रीकृष्ण के भवन में आना-जाना भी करती रहती थीं। एवं गोपजाति के स्वभाव से, सरलमार्ग में स्थित होने के कारण, वे कन्याएँ, सभीजनों के दृष्टिगोचर भी होती रहती थीं। विशेष करके, उनके माता-पिताओंके द्वारा भी, "यह मेरी लाली, आजकलकी-सी ही लगती है" इस प्रकार प्रत्येक ही, कन्या ज्ञात होने के कारण, उनके दोष नहीं देखे जाते थे। एवं अपनी-अपनी स्वाभाविकी वासना से, 'सनाथ' (सफल) अत्यन्तदृढ भावीपतिभाव के द्वारा, एकान्त में गाड़कर रखे हुए 'महानिधि' (विशाल खजाना) की तरह, अतःकरण से तृप्त होकर भी, वे, बाहरीदृष्टि से श्रीकृष्ण की अभिलाषा से, पक्षे—धन की अभिलाषा से दरिद्री की तरह, दिखाई देनेवाले जनों की तरह, प्रतीत होती थीं। एवं हृदय में स्थापित भाव की सरसता से परिपूर्ण होकर भी, वे, बाहर श्रीकृष्ण की ओर से, उदासीनता ही प्रकाशित करती रहती थीं। तथा वे गोपकुमारियाँ, "ये श्रीकृष्ण ही हमारे पति होंगे" इस प्रकार के मनोरथ को धारण करके, समय को बिताती रहती थीं ॥४१॥

**श्रीराधिका के द्वारा लीला-शुक का अध्यापन**

उसके बाद वृषभानुनन्दिनी श्रीराधिका, अपने क्रीडा-शुक (पालतू तोता) को मणिमय पिञ्जरे से बाहर निकालकर, अपने बाँये करकमलपर बैठाकर, खूब पके हुए अनार के एक-एक बीज को, उसकी चोंच के निकट अर्पण करती हुई, एवं श्रीकृष्ण में जो अनुराग, उसके भार से हृदय अतिशय चूरचूर हो जाने के कारण, "हे तोता! कृष्ण कहो! कृष्ण कहो!!" इस प्रकार बारंबार कहाती हुई, किसी अनिर्वचनीय प्रसन्नता को प्राप्त कर रही थी। एवं उसके बीच-बीच में, अपने अन्तःकरण में आरूढ महान् अनुराग के कारण, दुःखित-सी होकर, किसी मनोहर श्लोक को, मानो सुना-सुनाकर ही पढ़ रही थी। (श्लोक मूल में है) उसका भावार्थ इस प्रकार है—"हाय! मेरी दुरूह प्रीति तो, अनेक साधनों से भी दुष्प्राप्य, श्रीकृष्णरूप जन में विद्यमान है, उस प्रीति को किसी के आगे प्रगट करने में लज्जा भी अतिशय भारी है, एवं सास-ससुर आदि गुरुजनों की उक्तिरूप विष की वृष्टियों के द्वारा, मेरी बुद्धि अत्यन्त अस्थिर हो गई है, मेरा शरीर भी पराधीन है, मेरा यह जन्म भी कुलीन वंश में हुआ है। ऐसे दुःखों से घबराकर तो, प्राणी को मर ही जाना उचित है। तथापि, राधारूप यह जन तो नहीं जीता है क्या? अपितु, जीवित ही है। क्योंकि, इसका मरना बड़ा कठिन है" ॥४२॥

**श्रीराधिका-करकमलादुड्डीय लीलाशुकस्य श्रीकृष्ण-निकट-गमनम्**

**स च शुकः परमविदग्धः प्रागेवाधीतसकलविद्यस्तदपि पद्यं श्रावं श्रावमेव कण्ठे चकार। तस्मिन्नेव समये स्वभावपक्षिभावेन स्वातन्त्र्यमासाद्य परिपुष्टोऽपि 'कृष्ण कृष्ण' इति तदुक्तं पठन्नपि तत्करकमलतः समुड्डीय गगनमुत्पपात। अनन्तरमुड्डयनाप्रवीणतया पुरभवनपटलात् पुरभवनपटलान्तरं निपतन् क्रमेण गोकुलराजकुमारस्य भवनाऽलिन्दे निपत्य कलकोमलस्वरेण किमपि रञ्जयन् 'दुरापजनवर्तिनी रतिः' इत्यादि तदेव पद्यमगासीत्। तदाकर्ण्य कर्णरम्यम् 'अहो ! किमिदम्' इति सविस्मयकौतुकम् 'अये ! कोऽसि कस्याऽसि' इति व्रजराजकुमारस्तमादातुकामः स्वयमेव तदभ्यासमभ्यागच्छन्तं 'पुनः पठ्यताम्' इति सप्रणयमुवाच। स च तत् पुनः पपाठ ॥४३॥**

**श्रीकृष्ण-लीलाशुकयोः परस्परं वार्तालापः**

**कृष्ण आह,—'महामेध ! मे धन्यीकृतं त्वया श्रवणयुगलम्, परमविद्वत्तर ! वचसा च साम्प्रतम्' ततस्त्वमतीवधन्योऽसि।' स आह,—'व्रजराजनन्दन ! अतीव कृतघ्नोऽयं जनः कथं धन्योऽसीति वृथा स्तूयते। यदयम्,—**

**गाढानुरागभरनिर्भरभङ्गुरायाः, कृष्णेति नाम मधुरं मृदु पाठयन्त्याः।**
**धिङ्मामधन्यमतिचञ्चलजातिदोषाद्, देव्याः कराम्बुरुहकोरकतश्च्युतोऽस्मि ॥'४४॥**

---

**श्रीराधिका के करकमल से उड़कर, लीला-शुक का श्रीकृष्ण के निकट जाना**

वह लीला-शुक, परमचतुर था, एवं पहले जन्म में ही समस्त विद्याओं को अध्ययन कर चुका था। अतः, उसने **"दुरापजनवर्तिनी"** इत्यादि वह श्लोक भी, श्रीराधिका के मुख से सुन-सुनकर ही, कण्ठ कर लिया। और उसी समय, स्वाभाविक पक्षिभाव के कारण, स्वतन्त्रता का आश्रय लेकर, राधिका के द्वारा परिपुष्ट होकर भी, एवं राधिका के द्वारा कहे हुए "कृष्ण ! कृष्ण !!" इस नाम का स्पष्ट उच्चारण करता हुआ भी, श्रीराधिका के करकमल से उड़कर, आकाश की ओर उड़ गया। उसके बाद, उड़ने में प्रवीण होने के कारण, पुर के एक भवनसमूह से उड़कर, पुर के दूसरे भवन-समूहपर बैठ-बैठकर, क्रमशः, व्रजराजकुमार-श्रीकृष्ण के भवन की पौरीपर बैठकर, अपने सुमधुर कोमलस्वर के द्वारा, श्रीकृष्ण को कुछ अनुरक्त करते हुए, वह शुक, श्रीराधिका के द्वारा कहे हुए, **"दुरापजनवर्तिनी'** इत्यादि उसी श्लोक को गाने लग गया। व्रजराजकुमार-श्रीकृष्ण, कानों को रमणीय लगनेवाले उस पद्य को सुनकर, विस्मय एवं उत्सुकतापूर्वक बोले कि, "अहह ! यह आश्चर्यमय पद्य क्या है, एवं कौन के मुख से निकल रहा है ?" पश्चात् गायन करते हुए शुक की ओर देखकर बोले कि, "अरे भैया ! तू कौन है, एवं किसका पालतू है ?" इस प्रकार कहकर, श्रीकृष्ण, उसको पकड़ना ही चाहते थे; किन्तु, अपने निकट स्वयं ही आते हुए, उस लीला-शुक के प्रति पुनः प्रेमपूर्वक बोले कि, "हे भैया ! उसी पद्य का पुनः पाठ कर दीजिये।" वह लीला-शुक फिर भी उसी पद्य का पाठ करने लग गया ॥४३॥

**श्रीकृष्ण एवं लीला-शुक का परस्पर वार्तालाप**

श्रीकृष्ण—"हे महामेध ! अर्थात् धारणावाली बुद्धिवाले ! एवं हे अतिशय परमविद्वन् ! देखो, इस समय तुमने, अपने परममधुर वचन के द्वारा, मेरे दोनों कानों को धन्य बना दिया है। इसलिये तुम

**श्रीकृष्णः—'अहो ! महानुरागवत्याः कस्याश्चित् करतललालितोऽयं भविष्यति' इति मनसि विभाव्य, 'अये ! क्षणमिहैव स्थीयतां यावदहं तवाभीष्टमास्पदं प्रापयामि' इति करकमलं प्रसारयामास । स च निःसाध्वसमेव तदिच्छाप्रतिपालन-लालसतया तत्करकमलमारुरोह । तदेवमवसरे कश्चिदुर्वीगीर्वाणपुत्रः कुसुमासवो नाम वटुः श्रीकृष्णस्य हासप्रियसखः समागत्य 'वयस्य ! महाविदग्धोऽयं शुकः केलिकौतुकाय सम्पत्स्यते, यत्नादयं रक्षणीयः' इति दाडिमीबीजनिकरेण तमनुतर्पयति ॥४५॥**

**लीलाशुकं गवेषयन्त्या मधुरिकाया आगमनम्**

**तत्रैव समये कृष्णानुरागभरपराभव-भज्यमान-मृदुलाङ्गी सा किल वृषभानुदुहिता करतलादुड्डीय गतं तं शुकं गवेषयितुकामा कामप्यनुचरीमाह,—'मधुरिके ! धात्रेयीमिमामादाय गवेषय कुतो गतवानयं शुकशावकः' इति प्रहितानुचरी धात्रेय्या सह तत इतोऽन्वेषयन्ती दैवान्निजपुरगोपुरपरिसरे वसन्तं वसन्तं मधुनेव कुसुमासवेन सह तमेव लालयन्तं लयं तं**

---

अत्यन्त धन्य हो ।" वह शुक बोला कि, "हे व्रजराजनन्दन ! यह जन तो, अतिशय कृतघ्न है । फिर भी "तू धन्य है" ऐसे कहकर, आप इसकी वृथा ही प्रशंसा क्यों कर रहे हो ?" क्योंकि, यह जन तो, इसलिये कृतघ्न है कि, "देखो, मैं, किसी दिव्यातिदिव्य देवी के करकमल की कलिकापर बैठा था । वह देवी, गाढ़े अनुराग के भार की अधिकता से चूरचूर हो रही थी, एवं परममधुर 'श्रीकृष्ण'-नाम को मुझे कोमलतापूर्वक पढ़ा रही थी । इतनेपर भी, मैं अत्यन्त चञ्चल पक्षिजाति के दोष से, उस देवी की करकमलरूप कलिका से च्युत हो गया हूँ । अतः मैं, कृतघ्न हूँ एवं अधन्य हूँ । इसलिये मुझको धिक्कार है" ॥४४॥

उसके बाद श्रीकृष्ण अपने मन में—"अहो ! यह तोता, महान् अनुरागवाली किसी देवी के करतल से लालित पालित होगा ।" इस प्रकार विचारकर बोले कि, "अरे भैया ! तुम, क्षणभर यहीं बैठे रहो, जबतक मैं, तुमको तुम्हारे अभीष्ट स्थानपर पहुँचाता हूँ ।" यह कहकर श्रीकृष्ण ने अपना करकमल, उसकी ओर फैला दिया । वह तोता भी, श्रीकृष्ण की इच्छा की सुरक्षा की लालसा से, निर्भयतापूर्वक उनके करकमलपर चढ़ गया । उसी समय 'कुसुमासव'-नाम का कोई 'वटु' (ब्रह्मचारी बालक) आ गया । वह, ब्राह्मण का पुत्र था, एवं श्रीकृष्ण का हास्यप्रिय-सखा था । व्रजभाषा में जिसको 'मनसुखा' कहते हैं । संस्कृत में जिसको 'विदूषक' कहते हैं । **तल्लक्षणं यथा—"कुसुम-वसन्ताद्यभिधः कर्मवपुर्वेषभाषाद्यैः । हास्यकरः कलहरतिर्विदूषकः स्यात् स्वकर्मज्ञः" इति ।** वह, आते ही—"हे प्रिय सखे ! श्रीकृष्ण ! देखो, यह शुक, महान् चतुरपण्डित है । अतः, आपकी क्रीडा के कौतुक के लिये, सहायक बन जायगा । इसलिये यह यत्नपूर्वक रखने योग्य है ।" इस प्रकार कहकर, वह वटु, अनार के बीजों की श्रेणि के द्वारा, उस तोता को तृप्त करने लग गया ॥४५॥

**लीला-शुक को ढूँढनेवाली मधुरिका का आगमन**

उसी समय परमप्रसिद्ध वृषभानुनन्दिनी वह राधिका, जिसके परमकोमल अङ्ग, श्रीकृष्ण के अनुरागमय भार से पराजित होकर, मानो टूटे जा रहे थे, वे, अपने करतल से उड़कर चले गये उस तोता को, ढूँढने की इच्छा से युक्त होकर, किसी सेविका से—"हे मधुरिके ! इस धाय की बेटी को अपने साथ लेकर, "वह तोते का बच्चा कहाँ चला गया ? इस बात की खोज करो ।" राधिका के द्वारा भेजी हुई

गतं तस्मिन्नेवानन्दे तत्परिपठित-पद्यद्वयार्थानुभवभवदतिहृदयगाढवेदनावेदनाय जनमन्यमपश्यन्तं स्वहृदयेनैव सह विचारयन्तं चारयन्तं च ध्यानलब्धायां तस्यामेव मनो मनोरमं कृष्णमालोकयामास ॥४६॥

आलोक्योपसृत्य च 'जयति जयति श्रीव्रजराजकुमारः, पीतांशुक ! शुक एष मद्देव्याः । तदयं सदयं सरसभावेन दीयतामादीयतामात्मनो यशःपरिमलो विमलो विविध एव ते गुणगणः, किमपरं ब्रवीमि ॥'४७॥

मधुमङ्गल-मधुरिकयोः परस्परं वार्तालापः

कुसुमासव आह,—'तव देव्या अयमिति किमत्र निगमनम् ? निगमनं नापि वचस्ते, यदि भवति, तदाहूयताम्, आहूतश्चेत्तव करमारोहति, तदा सम्भाव्यते तावकः' इति ॥४८॥

साह,—'वटो ! व्रजराजकुमार-करकमल-स्पर्शाय को न स्पृहयति, यदस्याऽऽस्वादमनुभवन्ती अचेतनापि वंशी कदापि न परिहरति, किमुतायं चेतनः पक्षी । तत् कुमार ! सा नो देवी शुकादिगीतगुणचरितं प्रति परमलालसा । तद् विना क्षणमपि न निर्वृणोति । तदयं दीयताम्' इति ॥४९॥

---

वह सेविका, धाय की बेटी के साथ, इधर-उधर खोज करती हुई, दैवयोग से, अपने पुर के 'गोपुर' (बाहिरी द्वार) के निकट बैठे हुए, चैत्रमास के साथ वसन्तऋतु की तरह, उस 'कुसुमासव'-नामक वटु के साथ, उस तोतापर प्यार करते हुए, परममनोहर श्रीकृष्ण के दर्शन करने लग गई। श्रीकृष्ण, उस समय उस तोता के लालनरूप आनन्द में लीन हो रहे थे; एवं उस तोता के द्वारा पढ़े हुए **"दुरापजनवर्तिनी" (८।४२) एवं "गाढानुराग"** (८।४४) इन दोनों पद्यों के अर्थ के अनुभव से होनेवाली, हृदय की भारी वेदना को समझाने के लिये, किसी दूसरे जन को नहीं देख रहे थे। केवल अपने हृदय के साथ ही, विचार-विमर्श कर रहे थे। एवं ध्यान में प्राप्त हुई राधिका में ही, मन को चला रहे थे ॥४६॥

'मधुरिका'-नामक वह सहचरी, श्रीकृष्ण को देखकर, उनके निकट जाकर—"श्रीव्रजराजकुमार की जय हो ! जय हो !! हे पीताम्बरधारी ! यह तोता तो, मेरी महारानी का है। इसलिये इसको, आप दयापूर्वक एवं सरसतापूर्वक मुझे दे दीजिये। इसके बदले में, अपने यश की विशिष्ट सुगन्ध ले लीजिये। तुम्हारे गुणगण तो अनेक प्रकार के हैं, मैं और क्या कहूँ ?" ॥४७॥

**मधुमङ्गल एवं मधुरिका का वार्तालाप**

कुसुमासव (मनसुखा)—"यह तोता, तुम्हारी महारानी का है ? इस विषय में क्या 'निगमन' है, अर्थात् कौन-सा पुष्ट प्रमाण है ? **(साध्यस्याऽबाधितत्वप्रतिपादकवचनं निगमनम्)** तेरा वचनमात्र ही 'निगमन' (पुष्ट प्रमाण) नहीं हो सकता। हाँ, यदि तोता तुम्हारा है, तो तुम बुला लो। बुलाते ही, यदि तेरे हाथपर चढ़ जाता है, तब तो 'यह तुम्हारा है' ऐसी सम्भावना की जा सकती है" ॥४८॥

वह सहचरी—"हे वटो ! (हे मनसुखलाल ! ब्रह्मचारीजी) देखो, व्रजराजकुमार के करकमल के स्पर्श को, कौन-सा व्यक्ति नहीं चाहता ? क्योंकि, इस करकमल के आस्वाद का अनुभव करनेवाली, अचेतन वंशी भी, इसको कभी भी नहीं छोड़ती है। फिर, यह चेतन पक्षी, इसको नहीं छोड़ता है, इस

कुसुमासव आह,—'भवति हि, एवंविधगुणं नवकीरं धनं न काः कामयन्ते?' साह,—'तस्या एवायम्, कथमत्र कामना?' स आह,—'का ते देवी?' साह,—'यथायं ते वयस्यो व्रजराजस्य कस्यापि नन्दनः, सा च तथा नन्दिनी कतमस्य, तमस्य भवतः साक्षात् किं प्रख्यापयामि ॥'५०॥

### यशोदा-मधुमङ्गलयोर्वार्तालापः

स आह,—'भवतु, कथमयमस्माभिर्दातव्यः? न चोरीकृत्य चोरीकृत्यमनेनाऽऽनायि। नानायितकलालोभवत्यो भवत्यो मृषा दोषमासञ्जयितुं भ्रमन्ति। दैवादयं शरणागतः शरणागतवत्सलेनाऽमुनाऽरक्षि, रक्षित्वा पुनः कथं दास्यते' इत्येवमवसरे व्रजेश्वरी तत्रागत्य 'वत्स! कथं विलम्बसे?—

अन्नं शीतलतामुपैति नियतश्चाहारकालो ययौ
मात्रा भोजितपायितास्तत इतः प्राप्ताः सखायस्तव।

---

विषय में तो कहना ही क्या है? इसलिये हे व्रजराजकुमार! वह हमारी महारानी, (**शुकादीनां गीतं च गुणश्च चरितं च तत्प्रति**) शुक-शारिका आदि पक्षियों के गीत, गुण, एवं चरित्र के प्रति परम लालसा रखती है। (**पक्षे—शुकादिभिः श्लेषेण व्यासपुत्रादिभिर्गीतानि गुणाश्च चरितं च यस्य तं श्रीकृष्णं प्रति**) श्लेषपक्ष में—जिनके गुण एवं चरित्र, व्यासपुत्र श्रीशुकदेवजी आदिकों के द्वारा गाये गये हैं, उन श्रीकृष्ण के प्रति, हमारी महारानी, महती लालसा रखती है। अतः, उनके बिना एवं इस तोता के बिना, वह, एकक्षण भी सुखी नहीं है। इसलिये इस तोता को दे दीजिये" ॥४९॥

कुसुमासव (मनसुखा)—"हाँ, तुम्हारा कहना उचित ही हो सकता है। क्योंकि, इस प्रकार के गुणोंवाले नवीन शुकरूपी धन को, कौन-सी ललनाएँ नहीं चाहतीं? अपितु, सभी चाहती हैं। किन्तु, मिलना तो कठिन है। (**पक्षे—बकीरन्धनं पूतनाघातिनं श्रीकृष्णं काः न कामयन्ते किन्तु सर्वाः कामयन्त एवेत्यर्थः**) श्लेषपक्ष में यह अर्थ है कि, इस प्रकार के लोकोत्तर गुणशाली, एवं पूतना को मारनेवाले श्रीकृष्ण को, कौन-सी स्त्रियाँ नहीं चाहती हैं? किन्तु, सभी चाहती हैं।" वह सहचरी—"यह तोता, हमारी महारानी का ही है, फिर इसमें कामना कैसे है? तात्पर्य—अपनी वस्तुपर सभी का अधिकार होता है, इसमें कामना की क्या बात है?" वह कुसुमासव—"तुम्हारी देवीजी कौन-सी हैं?" सहचरी—"देखो, जैसे ये तुम्हारे मित्र, किसी व्रजराज के हर्षप्रद पुत्र हैं; उसी प्रकार वह हमारी देवी भी, किसी गोपराज की हर्षदायिनी लाड़िली पुत्री है। अतः तुम्हारे सामने, व्रजराज के समान प्रसिद्ध, हमारी देवी के पिता को, मैं, साक्षात्‌रूप से नाम लेकर विशेषरूप से क्या कहूँ?" ॥५०॥

### यशोदा एवं मधुमङ्गल का वार्तालाप

कुसुमासव—"अच्छा, जो भी हो। हम, इसको कैसे दे दें? क्योंकि, हमारे ये मित्र, इसको चोरी के काम को अङ्गीकार करके, अर्थात् चुराकर के तो लाये नहीं हैं। एवं आप सब तो, अनेक प्रकार की कलाओं में लोभ रखनेवाली होकर, मिथ्यादोषारोपण करने के लिये घूमती रहती हो। यह तोता, दैवयोग से हमारे सखा की शरण में आ गया। अतः, शरणागतवत्सल होने के कारण, इन्होंने इस तोता की रक्षा कर दी। अतः रक्षा करके, पुनः किस प्रकार दे देंगे?" इसी अवसरपर व्रजेश्वरी-यशोदा, वहाँपर

उत्कर्णं विवृतेक्षणं विवलितग्रीवं स-हम्बारवं
धेनूनां निचयश्च तात ! भवतः पन्थानमुद्वीक्षते ॥५१॥

तदेहि, भोजनानन्तरं भो जनानन्तरङ्गानादाय गोष्ठमासीद' इति यदोवाच, तदैवोपसृत्य कुसुमासव आह,—'मातर्माऽतः परं कुतुकमस्ति, यदयं शुकः शुक इव परमबुधः, बुध इव कलानिधिभूः, निधिभूरिव सर्वजनाऽगोचरः, चर इव सर्वहृदयाग्रहः दयाग्रह इव चेतोद्रवास्पदम्, पदमिव विभक्तियुक्, भक्तियुगिव प्रियंवदः, वद इव मेधावी, धावीव समुत्कण्ठः, कण्ठ इव सर्वस्वराश्रयः, स्वराश्रय इव सुमनाः, सुमना इव शान्तिकमनः, मन इव दुर्धरः, धर इव स्थिरः, स्थिरचरचमत्कारकारः, सहसा सह साधूत्कण्ठया समुड्डीय वयस्यकरे पतितः । तदस्य विविधकलापेनाऽऽलापेनातिचमत्कृतमना मनागत्र वयस्यो वयस्योतेन प्रणयेन

---

आकर—"लाला ! कन्हैया ! विलम्ब क्यों कर रहे हो ? देखो, भोजन ठण्डा हो रहा है । तुम्हारे भोजन करने का निश्चित समय भी प्रायः बीत चुका है । और तुम्हारे समस्त सखा भी, अपनी-अपनी माता के द्वारा, खिलाने-पिलाने से तृप्त होकर, इधर-उधर से आकर, 'नन्दभवन' में उपस्थित हो गये हैं । और तुम्हारा गोगण भी, कान उठाकर, नेत्र फैलाकर, गले को मोड़कर, हम्वाराव करता हुआ, तुम्हारे मार्ग की ओर देख रहा है ॥५१॥

"इसलिये बेटा ! घर को चलो, भोजन करने के बाद, अपने अन्तरङ्ग सखाओं को साथ लेकर, गोशाला में उपस्थित हो जाओ ।" यशोदा-मैया ने जब यह कहा, तभी उनके निकट आकर, कुसुमासव (मनसुखा)—"अरी मैया ! देख, इससे बड़ा 'कौतुक' (तमाशा) कोई भी नहीं है । क्योंकि देख, श्रीकृष्ण के हाथपर बैठा हुआ, यह जो शुक है, शुकदेवजी के समान परमपण्डित है । एवं बुध, जिस प्रकार चन्द्रमा का पुत्र है, उसी प्रकार यह शुक भी, अनेक प्रकार की कलाओं के खजाने की भूमिस्वरूप ही है । एवं निधि की, अर्थात् खजाने की भूमि, जिस प्रकार सभीजनों के दृष्टिगोचर नहीं होती, उसी प्रकार यह शुक भी, सर्वसाधारण जनमात्र को नहीं दीखता । एवं 'गुप्तचर' (जासूस), जिस प्रकार सभी के मन को, अर्थात् सभी के हृदय के भाव को सर्वतोभाव से ग्रहण कर लेता है, उसी प्रकार इस शुक के ऊपर भी, सभी के हृदय का आग्रह हो जाता है । एवं दयारूप ग्रह, जिस प्रकार चित्त को द्रवीभूत करने का स्थानरूप है, उसी प्रकार यह शुक भी, अपनी मधुरवाणी के द्वारा, सभी के चित्त को द्रवीभूत कर देता है । एवं संस्कृत का पदमात्र ही, जिस प्रकार सु, औ, जस् इत्यादि विभक्तियों से युक्त होता है, उसी प्रकार यह शुक भी, अनेक प्रकार के गुणों की विलक्षणतारूप विभक्ति, अर्थात् विभागों से युक्त है । एवं भगवद्भक्ति से युक्त भक्तजन, जिस प्रकार प्रिय-बोलनेवाला होता है, उसी प्रकार यह शुक भी, सर्वप्रियवाणी बोलता है । एवं सिद्धान्तवक्ता, जिस प्रकार 'मेधावी' (धारणावाली बुद्धि से युक्त) होता है, उसी प्रकार यह शुक भी, पूर्ण मेधावी है । एवं दौड़नेवाला व्यक्ति, जिस प्रकार ऊपर की ओर किये हुए कण्ठ से युक्त होता है; उसी प्रकार इस शुक की अध्ययन आदि की उत्कण्ठा, बहुत अच्छी है । एवं कण्ठ, जिस प्रकार निषाद, ऋषभ, गान्धार आदि सभी स्वरों का आश्रय होता है, उसी प्रकार यह शुक भी, सभी स्वरों का आधार है, अर्थात् इसके गले में, मानो सभी स्वर विद्यमान हैं । एवं 'स्वराश्रय', अर्थात् स्वर्गवासी-जन, जिस प्रकार 'सुमनाः' (देवता) कहाता है, उसी प्रकार यह शुक भी, 'सुमना', अर्थात् पण्डित है (**"सुमनाः पुष्पमालत्योस्त्रिदशे कोविदेऽपि च" इति विश्वः**) । एवं 'सुमना', अर्थात् सुन्दर मनवाला सज्जन-व्यक्ति, जिस प्रकार शान्ति-

विललम्बेऽलं वेदनयाऽनया, किञ्च, शुकोऽयं वयस्येन मादृशादप्यधिकं प्रणयपात्रीक्रियते। तदन्तरान्तरारूढमदा मदासञ्जितदोषा गोपकुमारीयं मद्देव्याः शुकोऽयमिति वदन्ती नेतुमभिलषति। तेनाऽनयाऽनयाद्दत्तमुत्तरं वयस्यं व्यथयति' इति। व्रजेश्वरी तदुक्तमाकर्ण्य पार्श्वतो विलोक्य 'कथमिहैव मधुरिका' इति सानुग्रहं करेणाऽऽमृशति ॥५२॥

**यशोदा-मधुरिकयोर्वार्तालापः**

सा च ससाध्वसभक्तिश्रद्धं प्रणम्य 'व्रजाधीश्वरि! न मया किमप्युक्तम्, मद्देव्या राधाया अयं शुकः क्रीडोपकरणम्, अनेन विना सा खिद्यतीति केवलमहमवोचम् ॥'५३॥

**लीलाशुकमुखात् श्रीराधिकायाः पूर्वानुरागं श्रुत्वा श्रीकृष्णस्याऽपूर्वाऽवस्था**

सा चाह निभृतम्—'मधुरिके! त्वमधुना भवनमनुसर, वत्से वनं गतवति मयैवायं शुको भवद्देव्यै प्रेषयितव्यः।' मधुरिका च 'यथाऽऽज्ञापयति तत्रभवती' इति प्रणम्य

---

रूप गुण के द्वारा मनोहर होता है, उसी प्रकार यह शुक भी, पक्षि जाति की चञ्चलता को छोड़कर, अपने शान्तिरूप गुण के द्वारा सर्वजन मनोहर है। एवं मन, जिस प्रकार किसी के द्वारा पकड़ा नहीं जा सकता, उसी प्रकार यह शुक भी, हमारे सखा के सिवाय, किसी के द्वारा पकड़ा नहीं जा सकता। तथा यह, पर्वत की तरह स्थिर है; और स्थावर-जङ्गमात्मक सभी प्राणियों के चमत्कार का कर्ता है। यह शुक, अपनी अच्छी उत्कण्ठा के साथ, 'सहसा' (अचानक) उड़कर, हमारे मित्र के हाथपर आ बैठा है। इसलिये हमारा मित्र श्रीकृष्ण (**विविधाः कलाः पाति रक्षति तथाभूतेन आलापेन**), अनेक प्रकार की कलाओं की रक्षा करनेवाले, इसके आलाप के द्वारा, अत्यन्त चमत्कार से युक्त मनवाला हो गया है। (**वयसि पक्षिणि ओतेन ग्रथितेन प्रणयेन हेतुना विललम्बे विलम्बं कृतवान्**) एवं इस पक्षीपर ग्रथित किये हुए प्रेम के द्वारा ही, मेरे मित्र ने यहाँपर थोड़ा-सा विलम्ब कर किया है। इसलिये मैया! "भोजन ठण्डा हो रहा है" इत्यादि-रूप से प्रगट की हुई इस वेदना से कोई प्रयोजन नहीं है। किंच मेरे प्यारे मित्र, श्रीकृष्ण तो, इस शुक को, मुझ जैसे प्यारे मित्र से भी, अधिक प्रीति का पात्र बना रहे हैं। उसी प्रसङ्ग के बीच में, अन्तःकरण में चढ़े हुए 'मद' (गर्व) से युक्त, एवं मेरे ऊपर शुक की चोरी के मिथ्यादोष को लगानेवाली यह गोपकुमारी "यह शुक तो, मेरी देवी का है" इस प्रकार कहती हुई, इस शुक को लेना चाहती है। इसलिये इसके द्वारा अन्यायपूर्वक दिया हुआ उत्तर, हमारे मित्र को व्यथित कर रहा है।" मनसुखा के वचन को सुनकर, व्रजेश्वरी-यशोदा, बगल की ओर देखकर—"मधुरिका! यहाँ कैसे आई?" इस प्रकार कहकर, अनुग्रहपूर्वक उसके सिरपर हाथ फिराने लग जाती हैं [इस गद्य में 'शुक' का वर्णन श्रृङ्खलामय 'रशना-रूपक'-नामक अलङ्कार से हुआ है] ॥५२॥

**यशोदा एवं मधुरिका का वार्तालाप**

'मधुरिका'-नामक वह सहचरी, कुछ भय एवं श्रद्धाभक्ति के सहित, यशोदाजी को प्रणाम करके—"हे व्रजाधीश्वरि! नन्दरानीजू! देखो मैंने कुछ भी नहीं कहा है, केवल मैंने इतने शब्द अवश्य कहे हैं कि, "हे व्रजराजकुमार! यह शुक, मेरी देवी, राधा का ही है, एवं उनकी क्रीडा का साधनरूप है, इसके बिना वे बहुत दुःखी हैं" ॥५३॥

**लीला-शुक के मुख से श्रीराधिका के पूर्वानुराग को सुनकर, श्रीकृष्ण की अपूर्व अवस्था**

यशोदा—"हे मधुरिके! देख, बेटी! अब तो तू, चुपचाप गुप्तरूप से अपने घर चली जा। मेरा

निश्चक्राम। ततः सा व्रजेश्वरी तनयस्य करकमलमाधृत्य 'एहि वत्स ! एहि' इत्युत्थाप्य 'कुसुमासव ! शुकमेनमात्मनैव सावधानं रक्ष, भक्षय चैनं कनकपुटिकया घृतौदनम्' इति यदा निगदति स्म, तदा श्रीकृष्णः समुवाच,—'मयैव भोजयितव्योऽयम्' इति करकमलधृत-शुकः पीतांशुकः पीतां श्रवणपुटकेन तां गाथामन्तरमनुपठन् तदुत्तररूपं किञ्चन पद्यं शुकं श्रावयित्वा जनान्तिकं कुसुमासवमामन्त्र्य पठति च—'सखे ! कुसुमासव !—

न वनगमने नाप्यासङ्गे वयस्यगणैः समं, न च मुरलिकानादे मोदो न धेनुगणाऽवने।
इममशृणवं यावत् कीरोत्तमाननिःसृतं, कमपि दयितालापं गाढानुरागभरालसम् ॥'५४॥

इति मातुरनुपदं पदकमलमाधाय क्षालितपदो भोजनासनमध्यास्य भुञ्जानः स्व-सम्मुखे कनकपुटिकायामात्मनैव श्रीकरकमलेन सुरभितरघृताक्तमोदनं शुकमाशयामास ॥५५॥

### यशोदया राधाया निकटे लीलाशुकस्य प्रेषणम्

अनन्तरमाचान्तः पूर्वपूर्वदिनवदनुगवीनो जिगमिषुः 'जननि ! जननिरपेक्षतया रक्षितव्योऽयं शुकः' इति सप्रणयं स प्रणिजगाद। ततश्च गतवति सति धेनुपालनाय विपिन-

---

लाला, गोचारणार्थ जब वन में चला जायगा, तब इस शुक को मैं स्वयं ही, तुम्हारी देवी के लिये उनके निकट भिजवा दूंगी।" मधुरिका भी "पूजनीया माताजी की जैसी आज्ञा" इस प्रकार कहकर, चरणों में प्रणाम करके चली गई। उसके बाद व्रजेश्वरी-यशोदा, अपने लाला के करकमल को पकड़कर, "आओ बेटा ! आओ, चलो, उठो। इस प्रकार कहकर, लाला को उठाकर, बेटा ! कुसुमासव ! इस शुक को तुम स्वयं ही सावधानी से रखना, और इसको सोने के दोना में धरे हुए भात को खिलाना" इस प्रकार जब कह रही थीं, तब श्रीकृष्ण—"मैया ! इसको तो, मैं ही भोजन कराऊँगा।" इस प्रकार कहकर, पीताम्बर-धारी श्रीकृष्ण, शुक को अपने करकमलपर धरकर, अपने कर्णपुट के द्वारा पान की हुई **"दुरापजनवर्तिनी"** **(८।४२), एवं "गाढानुराग"** (८।४४) इस प्रकार की उसी गाथा का अन्तःकरण में पाठ करते-करते, उसके उत्तररूप किसी 'पद्य' (श्लोक) को उस शुक को सुनाकर, कुसुमासव को सम्बोधित करके, उसके प्रति भी उसी पद्य को अन्यजनों की दृष्टि को बचाकर, पढ़ने लग जाते हैं। (पद्य मूल में है, उसका भाव इस प्रकार है—)

"सखे ! कुसुमासव ! देखो, इस शुक के सुन्दर मुख से निकले हुए, प्रगाढ अनुराग से भरे हुए **"दुरापजनवर्तिनी"** इस प्रकारवाले किसी प्रिय आलाप को, श्लेषपक्षे—प्रिया के आलाप को, जब से सुना है, तब से मुझको, न तो वन में जाने में आनन्द मिलता है, न मित्रगणों के साथ आसक्ति, अनुराग, या मिलने में ही आनन्द मिलता है। एवं न वंशी बजाने में, तथा गौगण की रक्षा करने में ही हर्ष होता है। तात्पर्य—राधिका के अनुराग के आगे, मुझे, कुछ भी नहीं सुहाता है" ॥५४॥

इस प्रकार कहकर, माता के पीछे-पीछे चरणकमल धरकर, भोजनालय के निकट जाकर, चरण धोकर, भोजन करने के आसनपर बैठकर, भोजन करते-करते अपने सम्मुख सोने के दोने में धरे हुए, अत्यन्त सुगन्धित घृत से सने हुए भात को, उस शुक को, अपने श्रीकरकमल के द्वारा, स्वयं ही खिलाने लग गये ॥५५॥

### यशोदा के द्वारा राधिका के निकट लीला-शुक का भेजना

पश्चात् आचमन करके, पहले-पहले दिनों की तरह, गोगण के पीछे-पीछे वन में जाने की इच्छा

मध्यं लीलाकिशोरे श्रीकृष्णे धात्रीदुहित्रा राधाशुकं राधागृहे प्रेषयामास श्रीकृष्णजननी। तामथ करकमलकलितशुकां श्रीकृष्णजननीधात्रेयीमालोक्य श्यामलया सखीभ्यां च सह सहसोत्थाय 'एह्येहि' इति सबहुमानमाहूय निजासनार्धमध्यारोप्य 'भवति! कुशलं तत्रभवत्याः श्रीव्रजेश्वर्याः' इति सप्रणयभक्तिश्रद्धं निगदति स्म वृषभानुकिशोरी। साह,—'कल्याणिनः खलु ते चरणाः, किन्तु तवाऽमुना शुकेनाऽऽशुकेनानन्दितः कुमारः कुमारयति स्म, चिरं रुचिरं रुतं चाश्रुत्य श्रुत्यपरिमेयपरितोषमासादितवान्, दितवान् चक्षुष्मतां तापत्रयं च। अथ तस्मिन् धेनुचारणाय वनं गतवति तव तिलमात्रदुःखाऽसहनयाऽनया समर्यादया दयावत्या त्वयि त्वयि कुशले! कुशलेशमात्रमपि विलम्बमकुर्वाणया प्रेषितोऽयं खगोत्तमो व्रजेश्वर्या॥'५६॥

श्यामाह,—'सुवदने! वद नेदम्। इह गोकुले गोपकुले गोपनीयमगोपनीयं वा यत् किञ्चन रत्नभूतं भूतं भूतंसरूपं तत्सकलमेव व्रजराजनन्दनस्य, नन्दनस्य विहगोत्तमेभ्योऽप्ययं सौभगवान्, भगवान् यममुं करे चकार। तदयं तस्यैव खेलोपकरणं करणीयः। किन्तु

---

से युक्त होकर, श्रीकृष्ण, माता के प्रति स्नेहपूर्वक बोले कि, "अरी मैया! देख, दूसरे किसी जन की अपेक्षा को छोड़कर, इस शुक की, तुम स्वयं रक्षा करना।" उसके बाद लीलाकिशोर श्रीकृष्ण, गोपालनार्थ जब वन के मध्य में चले गये, तब कृष्णजननी—श्रीयशोदा ने, राधा का वह शुक, अपनी धाय की बेटी के द्वारा, राधिका के घर भिजवा दिया। उसके बाद करकमल में शुक को धारण करनेवाली, यशोदा की धाय की बेटी को आती देखकर, श्यामासखी एवं ललिता-विशाखा, इन दोनों सखियों के सहित, सहसा खड़ी होकर, आइये! आइये! इस प्रकार विशेष सम्मानपूर्वक बुलाकर, अपने आधे आसन-पर बैठाकर, वृषभानुकिशोरी श्रीराधिका, स्नेह एवं श्रद्धा-भक्तिपूर्वक, उसके प्रति बोली कि, "हे सखि! बताओ, परमपूजनीया श्रीव्रजेश्वरी का कुशल तो है?" वह—"हमारी परमपूजनीया श्रीव्रजेश्वरी कुशल-पूर्वक हैं। किन्तु (**आशु शीघ्रं कं सुखं यस्मात् तेन**) शीघ्र ही सुख देनेवाले, तुम्हारे इस शुक के द्वारा आनन्दित हुए, व्रजराजकुमार (**कुमारयतिस्म क्रीडितवान्, 'कुमार क्रीडायाम्' इति धातोरूपम्**), इसके साथ कुछ क्रीडा करने लग गये थे। एवं इसकी रुचिकर ध्वनि को बहुत देरतक सुनकर, उन्होंने अपने कानों की अपरिमित प्रसन्नता प्राप्त कर ली। तथा उस समय, उनकी प्रसन्नता को देखनेवाले जनों के त्रिविध-ताप भी खण्डित कर दिये। उसके बाद माता की आज्ञा से भोजन करके, व्रजराजकुमार, गोचारणार्थ जब वन में चले गये, तब हे कुशले! परमचतुरे! राधिके! श्रीव्रजेश्वरी ने यह खगोत्तम-शुक, हमारे हाथ भेज दिया है। क्योंकि वे, तुम्हारे तिलमात्र दुःख को भी नहीं सह सकती हैं, मर्यादा से परिपूर्ण हैं, एवं तुम्हारे ऊपर विशेष दया रखती हैं। अतएव वे, (**कुशलेशो दर्भसम्बन्धी अतिसूक्ष्मांशविशेषः तदतिक्रमे सूर्यस्य यावान् कालो भवति तन्मात्रमपि विलम्बमकुर्वाणया**) कुशा के अत्यन्त सूक्ष्म अंशविशेष के अतिक्रमण करने में, सूर्य को जितना समय लगता है, उतना विलम्ब भी नहीं कर पाई हैं" ॥५६॥

श्यामा सखी—"हे सुवदने! (हे यशोदा की धाय की पुत्री) तुम, यह बात मत कहो। क्योंकि देखो, इस गोकुल में एवं गोपकुल में, गोपनीय अथवा अगोपनीय भूमि का भूषणस्वरूप रत्नरूप जो कोई

**सम्प्रति प्रतिपेषणमसाम्प्रतम् । साम्प्रतं गच्छतु भवती, पश्चाद् गतागतललितया ललितयाऽयं धेन्ववनतो वनतो भवनमागत एव तस्मिन् व्रजेश्वरीसमक्षं समर्पणीयः ॥५७॥**

**मुख्याह—'सुमुख्याह सुललितमेव श्यामा, तद्गम्यताम्, गम्यतां प्रापय मे नतिवितती-नामीश्वरीचरणान् ॥'५८॥**

**श्रीराधिका-लीलाशुकयोर्वार्तालापः**

**गतायामथ तस्यां सा वार्षभानवी नवीनकृष्णानुराग-परभागभागभिमुखमागतं तं विहगोत्तमम् 'अयि धन्य ! धन्यसि सौभाग्यधनेन त्वं यदमुष्य दुर्लभजनस्य सुखाकरकर-स्पर्शस्त्वया भो अलम्भि । अलं भियाऽभियाहि मत्पाणौ । भवन्तं स्पृशन्ती शं तीव्रमनु-भवानि' इति नीतिमती तं पाणौ कृत्वा 'कथय किमाकलितम्' इति यदा बभाषे, बभाषे च तदा सोऽपि—**

---

भी पदार्थ है, वह सब, श्रीनन्दनन्दन का ही तो है। फिर यह शुक तो, नन्दनवन के श्रेष्ठपक्षियों से भी सौभाग्यशाली है। क्योंकि, जिसको भगवान् श्रीकृष्ण ने, अपने करपर विराजमान कर लिया। इसलिये यह, उन्हीं के खेलने का साधन बना देना उचित है। किन्तु, अभी लौटाकर भेजना उचित नहीं है। अच्छा, तुम तो अब चली जाओ। पश्चात् जाने-आने में सुन्दर ललिता सखी के द्वारा, यह शुक, गोरक्षा करके वन से भवन में आये हुए श्रीकृष्ण के प्रति, व्रजेश्वरी के सामने ही समर्पण करने योग्य है" ॥५७॥

सखियों की मुखिया, श्रीराधा—"सुमुखी श्यामा ने बिल्कुल ठीक ही कहा है। इसलिये तू तो, अब चली जा, एवं व्रजेश्वरी के चरणों के प्रति, मेरी नमस्कारों की श्रेणी भी पहुँचा देना, अर्थात् उनके श्रीचरणों में, मेरा कोटिशः प्रणाम कह देना।" यहाँपर शुक को लौटाने के अनुमोदन से, राधिका ने, यशोदा की धाय की पुत्री के प्रति, अपना यह अभिप्राय समझा दिया कि, "श्रीमती व्रजेश्वरी ने, अपने पुत्र के सुख को ठुकराकर, हमारे ऊपर स्नेह करके, हमारे सुख का अनुरोध करते हुए, यह हमारा शुक, जब यहाँ भिजवा दिया है; तब, हमको भी, उनके पुत्र के सुख का अनुमोदन करके, परमवात्सल्यमयी-व्रजेश्वरी प्रसन्न करने योग्य हैं।" वस्तुतः, राधिका का गूढाभिप्राय तो यह था कि, "श्रीकृष्ण से मिलनेवाले इस शुक के द्वारा, मेरा भी उनसे मिलन हो जाता है, मैं तो यही मानती हूँ। अतः, परमचतुर यह शुक, श्रीकृष्ण की प्रीति का पात्र बनकर, मेरे सभी मनोरथों को सिद्ध कर देगा।" किन्तु, यह भी मुख्य अभिप्राय नहीं है। क्योंकि, प्रेम की यह रीति है कि, प्रेमीजन की तन, मन, धन आदि सभी वस्तुएँ, प्रियतम की ही होती हैं ॥५८॥

**श्रीराधिका एवं लीला-शुक का वार्तालाप**

यशोदा की धाय की पुत्री, जब नन्दगाँव की ओर चली गई, तब नवीन-कृष्णानुराग की पराकाष्ठा का सेवन करनेवाली वृषभानुनन्दिनी, अपने अभिमुख आये हुए, उस खगोत्तम-शुक के प्रति— "हे धन्य ! तू, सौभाग्यरूपी धन के द्वारा धनी हो गया है। क्योंकि तुझको, अतिशयदुर्लभ श्रीकृष्णरूप जन के परमसुखदायक करकमल का स्पर्श प्राप्त हो गया है। अतः, मेरे हाथ से सहसा उड़ जाने के अपराध से किंचिद् भी भय मत कर। सम्मुख होकर, मेरे हाथपर आ जा। कारण, तुझको स्पर्श करती हुई, मैं भी महान् सुख का अनुभव कर सकूँगी। तात्पर्य—तेरे स्पर्श से, परम्परा से मुझको भी, श्रीकृष्ण के कर-स्पर्श

'मया निगदितं वचः श्रवणवर्त्म यावद् ययौ, स तावदतिदुःस्थितो मनसि कैश्चनाऽऽलक्षितः ।
चरन्नपि निजैः समं हृदि निगूढगाढव्रणः, किशोरवरवारणोत्तम इवाऽनिशं शीर्यति ॥'५९॥

उक्तं च सखायं लक्ष्यीकृत्य जनान्तिकम्—'सखे ! कुसुमासव !—
न वनगमने नाप्यासङ्गे वयस्यगणैः समं, न च मुरलिकानादे मोदो न धेनुगणाऽवने ।
इममश्रृणवं यावत् कीरोत्तमानननिःसृतं, कमपि दयितालापं गाढानुरागभरालसम् ॥'६०॥

**श्रीराधिका-श्यामासख्योः परस्परं वार्तालापः**

श्यामाह,—'मा हसनीयाऽस्मि । सम्प्रति प्रतिपन्नं मे वचनं च नन्दयितुं दयितुं चार्हसि, यदयं दयितालापमिति दयितात्वेन भवतीमुरीचकार ॥'६१॥

मुख्याह—'श्यामे ! श्यामेरितं नाऽद्यबोधि, बोधिद्रुमदलोदरि ! मा परिहासकर्म धारय, कर्मधारय एवायं न षष्ठीतत्पुरुषः । तत् पुरुषः स खलु दुर्लभ एव, किमसम्भावनयाऽनया मामतिलघूकरोषि । भवतु परमाद्भुतस्य तस्य दशा तादृशीदृशीषद्भागधेये जने

---

का अभिमान प्राप्त हो जाय ।" इस प्रकार कहकर, नीतिमती श्रीमती राधिका, उस शुक को, अपने करपर धारण करके—"हे शुक ! बताओ, वहाँ से क्या समाचार लाये हो ?" इस प्रकार जब बोली, तब वह शुक भी बोला कि, "मेरे द्वारा कहे हुए **"दुरापजनवर्तिनी"** (८।४२) इत्यादि वचन, जब से श्रीकृष्ण के कर्ण-गोचर हुए हैं, वे तो तभी से, अपने मन में महान् दुःखी हो गये हैं । परन्तु, उनकी गम्भीरता के कारण, उनके भाव को कोई नहीं पहचान पाये । तथापि, तुम्हारा लोकोत्तर भाव, उनसे गुप्त न रह सका । अतः, कुछ अन्तरङ्गजनों ने पहचान भी लिया । अपने निजी सखाओं के साथ भ्रमण करते हुए भी, वे, तुम्हारे वियोग से, जायमान गाढ़े घाव को, अपने हृदय में ही छिपाये हुए हैं; तथा परमकिशोर अवस्थावाले गजेन्द्र की तरह, निरन्तर क्षीण होते जा रहे हैं ॥५९॥

"एवं अपने सखा को लक्ष्य बनाकर, दूसरों की आँख बचाकर, उन्होंने यह कहा कि, "हे सखे ! कुसुमासव ! देखो, इस शुक के सुन्दर मुख से निकले हुए, प्रगाढ अनुराग से भरे हुए **"दुरापजनवर्तिनी"** (८।४२) इस प्रकारवाले, किसी प्रिय आलाप को श्लेषपक्षे—प्रिया के आलाप को, जब से सुना है, तब से मुझको, न तो वन में जाने में आनन्द मिलता है, न मित्रगणों के साथ आसक्ति, अनुराग, या मिलने में ही आनन्द मिलता है । एवं न वंशी बजाने में, तथा गोगण की रक्षा करने में ही हर्ष होता है । तात्पर्य—राधिका के अनुराग के आगे, मुझे, कुछ भी नहीं सुहाता है" ॥६०॥

**श्रीराधिका एवं श्यामासखी का परस्पर वार्तालाप**

श्यामासखी—"देखो, राधे ! सुन लिया न । अब मैं, हँसी उड़ाने के योग्य नहीं हूँ । अतः, अब से पीछे, मेरी हँसी नहीं करना । अब तो तुम, सिद्ध हुए मेरे वचन का अभिनन्दन करने को एवं मेरे ऊपर दया करने के योग्य हो । क्योंकि, श्रीकृष्ण ने 'दयितालापं' कहकर, तुमको, अपनी 'दयिता' (प्रिया) के भाव से, स्वीकार कर लिया है" ॥६१॥

राधिका—"हे बोधिद्रुमदलोदरि ! (**बोधिद्रुमस्य अश्वत्थस्य दलवदुदरं यस्याः हे तथाभूते !**) हे पीपल के पत्र के समान कृशोदरि ! श्यामे ! श्यामसुन्दर का वचन, तुम समझी नहीं । अर्थात् तू, सौन्दर्य

**कथमीयतेऽनुमीयते नु वा कथं भवत्या, भवत्यात्मसमापि समापितोपरोधा परिहासे हा ! सेधयति कौतुकम् ।।'६२।।**

**साह—'अयि ! असमीक्ष्यभाषिणि ! मधुरिका तेऽनुचरीति गोकुले को न वेत्ति, सेयं यदा मदीयदेव्याः शुकोऽयमित्याललाप, तदैवासौ भवतीमबोधिष्ट । तदलमत्राऽसम्भावनया' इति विश्रान्तो विवादः ।।६३।।**

**श्रीकृष्ण-जन्मदिवसोत्सवः**

**अथैकदा भगवज्जन्मतिथिरतिथिरभूद् यदि, तदा महामहारम्भेऽरं भेरीभाङ्कारलम्पट-पटहपटुमर्दलदलन्मुरज-दुन्दुभि-दम्मदम्मङ्कार-चमत्कारकारि-नानाध्वनिध्वनिते, अध्वनि तेषां घोषजुषां घोषजुषां समेधमाने मेधमाने परमानन्दे, द्विजवृषभसभोदीरित-मन्त्रपूतसलिल-परिपूरितस्फटिक-घट-सहस्रधारा—घट-सहस्र-धारा-घटमानाभिषेक-मङ्गलामङ्गलावण्य-लक्ष्मीं**

---

में ही अधिक है; किन्तु, विचार के चातुर्य में अधिक नहीं है । अतः, परिहासरूप कर्म को धारण मत कर । क्योंकि, श्रीकृष्ण के द्वारा कहे हुए पद्य में 'दयितालाप'-शब्द में **"दयितश्चासौ आलापश्च"** इस प्रकार कर्मधारय समास ही है; किन्तु, **"दयितायाः आलापः"** इस प्रकार का षष्ठी-तत्पुरुषसमास नहीं है । अर्थात् उसका अर्थ है 'प्रिय वाणी', किन्तु 'प्रियतमा की वाणी' अर्थ नहीं है । इसलिये श्रीकृष्णरूप वह पुरुष तो दुर्लभ ही है । इस असम्भव बात की कल्पना करके, मुझको अत्यन्त छोटी क्यों बनाती हो ? और यदि तुम्हारे कथनानुसार, षष्ठी-तत्पुरुषसमास (प्रियतमा का आलाप) मान भी लें, तो परमअद्भुत उन श्रीकृष्ण की जैसी दशा तुमने कही है, उस प्रकार की प्रीतिमयी दशा, मुझ जैसे छोटे भाग्यवाले जनपर तुम कैसे जानती हो, अथवा अनुमान भी किस प्रकार लगाती हो ? इसलिये उनका भाव, किसी दूसरीपर ही हो सकता है । हाय ! खेद की बात तो यह है कि, तुम, मेरी आत्मा के समान होकर भी, मेरे 'उपरोध' (रोक-टोक) को समाप्त करके, परिहास के विषय में, कौतुक ही सिद्ध कर रही हो । तात्पर्य—तुम, मेरी व्यथा से व्यथित नहीं हो । बल्कि, कौतुकवती होकर, मेरी हँसी ही करती जाती हो । अतः, मेरे ऊपर तुम्हारा अनुरोध नहीं प्रतीत होता" ।।६२।।

श्यामा—"हे बिना विचार के बोलनेवाली राधे ! अर्थात् तुम तो दीनता के कारण, अपने में अयोग्यता का आरोपण करके, बोल रही हो । देखो, "यह मधुरिका, तुम्हारी अनुचरी है" इस बात को गोकुल में कौन नहीं जानता ? इस मधुरिका ने वहाँ जाकर, "यह शुक, मेरी देवी का है", जब इस प्रकार कहा, उस समय श्रीकृष्ण ने, तुमको ही समझ लिया । अतः, तुमको लक्ष्य बनाकर ही, उन्होंने 'दयिता'-शब्द का प्रयोग किया है, दूसरी को नहीं । इसलिये इस विषय में, असम्भावना करने की कोई आवश्यकता नहीं है । इस प्रकार मान लेने से, विवाद ही शान्त हो गया" ।।६३।।

**श्रीकृष्ण-जन्मदिवसोत्सव**

तदनन्तर एक समय, भगवान् श्रीकृष्ण की जन्मतिथि, जब अतिथि की तरह आकर उपस्थित हो गई, तब महान् महोत्सव के आरम्भ में, श्रीकृष्ण, दिव्य सिंहासनपर विराजमान हो गये । उस समय प्रत्येक गोप एवं प्रत्येक गोपी ने ही उनकी पूजा की [यह तो हुआ अतिशय लम्बे गद्य का अन्वय । अब, क्रमशः प्रत्येक पद की व्याख्या होती है] ।

**दधाने, धृतनव्यदिव्य-पीतकौशेयप्रत्युद्गमनीये प्रत्युद्गमनीयेन मणिमण्डनमहसा महसारूप्य-महौज्ज्वल्ये, मङ्गलमणिबन्ध-मणिबन्धवलयोपरिपरिचित-हरिद्राक्त-सूत्रेण नद्धदूर्वाङ्कुरे गोरोचनारोचनायतविशेषक-विशेष-कमनीये, जनन्या जनन्यायविदां प्रवरयोत्सवरयोत्सवदा-मोदया दयाशीलया शिरसि निहिताशीःकुसुमधान्ये सबहुमानमाहूताभिर्व्रजपुरपुरन्ध्री-भिर्मङ्गलगानपुरःसरं सरन्तीभिः कृतनीराजने, जनेन सकलेन कृतकौतुक-यौतुक-यौगपद्ये समनन्तरमनन्तरसोपकरणमोदकपायसापूपादिभिराहितसौहित्ये, हित्ये सकलजन्यानां जन्यानां प्रेमधामनि, पुनरपि नीराजितेऽजिते दिव्यासनमारूढे रूढेद्धमहसि, महसिद्धिनिमित्तमित्तरलता-सिद्धबन्धुवर्गनिमन्त्रण-व्यवहारेण व्रजराजमहिष्या निमन्त्रितेषु व्रजपुरपुरन्ध्रीजनेषु वधूजन-कुमारिकाजनेषु च, व्रजराजेन निमन्त्रितेषु द्विजवृषभेषु सन्नन्दोपनन्दप्रभृति-सकलाभीरनिकरेषु च, सन्नन्दादिवधूभिः- सह सकलगुणारोहिण्या रोहिण्या पाचितैर्नानाविधैरुपकरणैराशयितुं**

---

उस महामहोत्सव के आरम्भ में, 'भेरियों' (नगाड़ाओं) की भाङ्कारों से,एवं विशिष्ट शब्द करने में लम्पट 'पटह' (ढोल), सुन्दर 'मर्दल' (मृदङ्ग की तरह का एक प्राचीन बाजा) के द्वारा शब्दायित जो 'मुरज' (मृदङ्ग), एवं दुन्दुभि आदि बाजाओं की दम्म-दम्मकार के द्वारा चमत्कारकारक अनेक प्रकार की ध्वनियों से, प्रत्येक दिग्देशव्यापी जनों को, महोत्सव का विज्ञापन मिल रहा था। उसके बाद मार्ग में आबाल-वृद्ध-पुरुष-युवक-नर-नारी आदि, उन समस्त व्रजवासियों के नूपुर आदि शब्दों से युक्त परमवृद्धि को प्राप्त परमानन्द भी परस्पर सम्मिलित हो रहा था। (**मेधमाने इति 'मेधृ सङ्गमे' इत्यस्य शानजन्तं रूपम्**) उसके बाद श्रीकृष्ण, श्रेष्ठ-श्रेष्ठ ब्राह्मणों की सभा के द्वारा उच्चारित्र मन्त्रों के द्वारा पवित्रजल से परिपूर्ण, स्फटिकमणि के द्वारा विरचित सहस्र धाराओंवाले घड़ाओं की सहस्र धाराओं से किये गये अभिषेक से मङ्गलमयी, अङ्गों की लावण्यरूप शोभा को धारण कर रहे थे।

उसके बाद गीले एवं सूखे, दोनों प्रकार के कोमल अँगोछे के द्वारा, श्रीकृष्ण के समस्त अङ्ग पोंछ दिये गये। पश्चात् नवीन दिव्य एवं धुले हुए दो रेशमी पीताम्बर धारण करा दिये गये। पश्चात् महान् उत्कर्ष के द्वारा जानने योग्य मणिमय आभूषणों के तेज से, उत्सव की समानता के कारण, श्रीकृष्ण, महान् उज्ज्वल हो रहे थे। उसके बाद मङ्गलमयी मणियों के बन्धन से युक्त जो 'मणिबन्ध' (पाणिसूत्र "मणिबन्धः पाणिसूत्रम्" इति हलायुधः) के कङ्कण के ऊपर, परिचित हुए हलदी से रंगे हुए सूत्र के द्वारा, दो दूर्वांकुर बाँध दिये गये। उसके बाद गोरोचना के द्वारा कान्ति से विस्तृत जो तिलक, उस तिलक के द्वारा तो श्रीकृष्ण और भी अधिक मनोहर हो रहे थे। तथा जनों की लौकिक नीति जाननेवालों में परम-श्रेष्ठ, एवं उत्सव के वेग की उत्कृष्ट उत्पत्ति देनेवाले आनन्द से युक्त, तथा दयामय स्वभाववाली मैया-यशोदा के द्वारा, श्रीकृष्ण के सिरपर, आशीर्वादपूर्वक पुष्प एवं धान्यों की खोल रख दी गई। तथा विशेष सम्मानपूर्वक बुलाई हुई व्रज की पति-पुत्रवाली गोपियों के द्वारा, मङ्गलमय गायनपूर्वक चारों ओर से आते-आते, श्रीकृष्ण की आरती कर दी गई। उसके बाद सभी व्रजवासीजनों के द्वारा उत्सव में भेंट करने योग्य सभी वस्तु एकसाथ ही समर्पण कर दी गई। उसके बाद अनन्त रसमयी वस्तुओं से परिपूर्ण 'मोदक' (लड्डू), 'पायस' (खीर), 'अपूप' (पूआ) आदि के द्वारा सभीजनों को परमतृप्त कर दिया गया। उस समय श्रीकृष्ण, सभी स्निग्धबन्धुओं के हितकारक हो रहे थे, तथा विशेष करके श्रीव्रजेश्वरी-यशोदा की सखियों के तो, 'प्रेमधाम' (प्रेमास्पद) ही हो रहे थे। (**"जन्याः स्निग्धा वरस्यये" इत्यमरः। "जन्या मातृवयस्या स्यात्" इति धरणिः**) एवं ताम्बूल-प्राशन आदि के अनन्तर, फिर भी श्रीकृष्ण की आरती

**समुचित-समय-समागमे सति पुनरपि प्रतिभवनं तांस्तानानाययितुं प्रेषितेषु स्त्रीपुंसपरिकरेषु, समागतानां तेषां सर्वेषां मध्ये यथाक्रमं गोपा गोपाङ्गनाश्च परमसुकुमारं कुमारं तमाशीर्भिरभ्यर्चयितुमुत्कण्ठमानाः कण्ठमानाय्य मणिहारान् प्रत्येकं पूजयामासुः ॥६४॥**

**तदनु श्वश्रूम्मन्यानामनुपदीना अदीनाप्रपदीनाः प्रपन्नमालिन्य-प्रतनुतरप्रावारविवर-विवेव्रीयमाणतनुकिरण-कन्दलीकाः मृदुता-नव-तानवचलचीनावगुण्ठन-पटाञ्चल-चञ्चलैरन्त-रुदित्वर-त्वरमाण-स्वभाव-भावपिशुनैरपि तत्कालीनाऽवहित्थया निर्विकारकुटिलावलोचनै-र्लोचनकुवलयैर्वलयैरप्यमुखरैः खरैरनुरागैस्ताः काश्चन नवानुरागिण्यो दैवोपपन्न-सम्पन्न-संस्तव-स्तवकित-सौभाग्यभाजनतया जनतया तर्क्यमाणया परममहानिधिवल्लभमानवल्लभ-माननया दायदायमददत ॥६५॥**

---

कर दी गई। पुनः श्रीकृष्ण, दिव्य सिंहासनपर आरूढ हो गये; एवं उनका दीप्तिमान् तेज प्रगट हो गया। एवं महोत्सव की सिद्धि के निमित्त, स्नेह की चञ्चलता से सिद्ध, बन्धुवर्गों के निमन्त्रणमय व्यवहार के द्वारा, श्रीनन्दरानी-यशोदा के द्वारा, व्रजपुर की पति-पुत्रवाली स्त्रियाँ, व्रज की बहू-बेटियाँ, सभी निमन्त्रित कर दी गई। तथा व्रजराज-श्रीनन्दजी के द्वारा, सभी श्रेष्ठ ब्राह्मण, एवं सन्नन्द, उपनन्द आदि सभी गोप-गण, निमन्त्रित कर दिये गये। एवं सन्नन्द आदि गोपों की स्त्रियों के साथ मिलकर, सकल-गुणपरिपूर्ण श्रीरोहिणी-मैया के द्वारा, पकाई हुई अनेक प्रकार की सामग्रियों के द्वारा, भोजन कराने के लिये, भोजन का समुचित समय आ जानेपर, फिर भी उन ब्राह्मणों को एवं उपनन्द, सन्नन्द आदि गोपों को तथा वृद्धा-युवती-कुमार-कुमारिका आदि उन सभीजनों को बुलाने के लिये, प्रत्येक भवन में स्त्री-पुरुषरूप सेवकजन भेज दिये गये। और आये हुए उन समस्त गोप-गोपियों में से, सभीजन क्रमशः परमसुकुमार व्रजराज-कुमार को आशीर्वादों के द्वारा पूजित करने के लिये, उत्कण्ठित मनवाले होकर, मणिमय हारों को श्रीकृष्ण के गले में पहनाकर, प्रत्येक जन ने ही उनकी पूजा कर दी ॥६४॥

उसके बाद, 'श्रीकृष्णगणोद्देशदीपिका' में कही हुई, एवं अपने को श्रीराधिका एवं चन्द्रावली आदि की सास माननेवाली, जो जटिला एवं भारुण्डा आदि हैं, उनके पीछे-पीछे आनेवाली, श्रीराधिका एवं चन्द्रावली आदि नवीन-अनुरागिणी जो गोपियाँ थीं, उन्होंने भी श्रीकृष्ण के निकट आकर, भेंट करने योग्य सभी वस्तुएँ दान कर दीं। (**अदीनं अतिबहुमूल्यं आप्रपदीनं पादाग्रपर्यन्तं व्यापि अन्तरीयवस्त्रं यासां ताः**) श्रीराधिका आदि वे गोपियाँ, अतिशय मूल्यवाले, सिर से लेकर चरणोंतक व्याप्त होनेवाले अन्तरीय-वस्त्रोंसे ढकी हुई थीं। एवं उनके शरीर की किरणों की कान्तिश्रेणी, पूर्वानुरागरूप-विरहसे जनित मलिनता से युक्त अत्यन्त पतले 'उत्तरीयवस्त्र' (चुनरी) के छोटे-छोटे छिद्रों में से विशेष प्रकाशित हो रही थी। एवं वे गोपियाँ, नेत्ररूप कमलों से सुशोभित थीं। उनके नेत्रकमल, कोमलतापूर्वक नवीन निर्माण की विरलता से कल्पित मनोहरता से, चञ्चल एवं अत्यन्त पतला जो घूँघट का पट था, मानो उससे बाहर निकलकर ही चल रहे थे; एवं अन्तःकरण में उदय होनेवाला शीघ्रता से युक्त जो स्वभाव, उस प्रकार का चापलाख्य जो सञ्चारीभाव, उस भाव की सूचना करनेवाले होकर भी, उसी समय उत्पन्न होनेवाली लज्जा के कारण, आकार को छिपाकर, निर्विकारतापूर्वक देख रहे थे। एवं वे गोपियाँ, शब्दरहित चूड़ियों से युक्त थीं, एवं अतिशयतीक्ष्ण गाढ़े अनुराग से सुशोभित थीं। उन्होंने श्रीकृष्ण के लिये जिन वस्तुओं का दान दिया था, वह परममहानिधि की तरह प्राप्त हुए जो प्राणवल्लभ श्रीकृष्ण, उनके सम्मानपूर्वक दिया था,

**एवं मातृणामनुपदीनाः स्वभावपतिभाव-भावना-सुरभिमनसो मनसो महोत्सवमिव तं दिनं दिनं प्रेक्षमाणा अपि तत्र महोत्सवे सविशेष-सौन्दर्यदर्यवगाहनेन तदेव प्रथममिव दृश्यमानं दृश्यमानन्दितनिखिलजनपतिभावकर्पूरपूरभावितैर्मनःसुमनःसुसम्भारैः स्वयं वव्रिर इव कन्या धन्यादिकाः ॥६६॥**

**एवं च सति समसमवधानसङ्गोपित-सकलाकारविकारविशेषतया विशेषेणाऽलक्ष्यमाणासूक्ष्यमाणासूत्तमेन मन्दाक्षेण सकलास्वेव नवगोकुलकुलललनासु चिरोपसत्तिसत्तिमित-हृदयतयाऽऽयतया व्रजराजकुमारसमीपतोऽपतोदमुत्पत्य चरणकमलोपरि परिपतति पतति तस्मिन्नेव ससम्भ्रमं तदीयत्वेनाऽऽधीयमानबहुमानबहुलमुपसर्पन्त्यां वार्षभानव्यां नव्यां पङ्कजस्रजमिव सैवेयमिति विभाव्य दृष्टिमदृष्टिमधुरां मधुमथनोऽथ नोदयाञ्चक्रे दयाञ्चक्रे च मनोवृत्त्या ॥६७॥**

---

वह सम्मान इतना गुप्त था कि, वहाँ की जनता के द्वारा पहचाना भी नहीं जा रहा था। एवं वह सम्मान, शुभ अदृष्ट से युक्त जो परिपूर्ण परिचय, उस परिचय के द्वारा 'स्तवकित', अर्थात् पुष्प-फल आदि के लिये कलिकारूप में परिणत जो सौभाग्य, उसकी पात्रतापूर्वक किया गया था ॥६५॥

इसी प्रकार साधनसिद्धा, धन्या आदि नामवाली जो कन्याएँ थीं, वे भी, अपनी-अपनी माताओं के पीछे वहाँ चली आईं। उनका मन, श्रीकृष्ण में जो स्वाभाविक पतिभाव, उसकी भावना से सुगन्धित था। अतः वे, श्रीकृष्ण को, मन के महोत्सव की तरह, प्रतिदिन देखा करती थीं; तो भी, श्रीकृष्ण की जन्मतिथि के उस महोत्सव में तो, विशेषतापूर्वक सौन्दर्य की 'दरी' (कन्दरा, गुफा) के अनुशीलन करने से, देखनेवाले सभीजनों को आनन्दित करनेवाले दृश्य की तरह, मानो पहली बार ही दिखाई देनेवाले, उन्हीं श्रीकृष्ण को, उन्होंने पतिभावरूप कर्पूर के प्रवाह से सुवासित, अपने-अपने मनरूप पुष्पों की सामग्रियों के द्वारा, स्वयं ही वरण कर लिया ॥६६॥

ऐसी स्थिति में, श्रीकृष्ण में पतिभाव रखनेवाली, गोकुल की जितनी भी नवीन-गोपियाँ थीं, वे सब, समानरूप से सावधानीपूर्वक छिपाये हुए सम्पूर्ण आकार एवं विकार की विशेषतापूर्वक, विशेष करके अन्यजनों की पहचान में नहीं आ रही थीं, अर्थात् उनका गूढभाव विशेष करके अन्यजनों की पहचान में नहीं आ रहा था। तथा वे, सर्वोत्तम 'मन्दाक्ष' (लज्जा) के द्वारा 'उक्ष्यमाण' (आर्द्रित) हो रही थीं। (**उक्ष सेचने धातुः "मन्दाक्षं ह्रीस्त्रपा व्रीडा" इत्यमरः**)। उन सब गोपियों के बीच में, श्रीकृष्ण ने "उस दिन गोचारणार्थ अटारी के नीचे से जाते हुए उस अटारी के झरोखे में बैठी हुई, उस लीला-शुक की स्वामिनी, परमप्रसिद्ध यह वही राधिका हैं" यह विचारकर, अपनी दृष्टि, वृषभानुनन्दिनी उन्हीं राधिका के ऊपर, नवीनकमलों की माला की तरह प्रेरित कर दी। श्रीकृष्ण की वह दृष्टि, अन्यजनों की दृष्टि में न आने के कारण, राधिका के लिये मधुर थी। एवं राधिका के अङ्गों की पूर्वानुरागजनित कृशता को देख, श्रीकृष्ण ने अपनी मनोवृत्ति के द्वारा, उनके ऊपर आन्तरिक दया भी कर दी। उस समय, वह शुक, व्रजराजकुमार श्रीकृष्ण के निकट से सुखपूर्वक उड़कर, श्रीराधिका के चरणकमलों के ऊपर ही गिर रहा था। अतः, राधिका भी, उस शुक को, श्रीकृष्ण का सम्बन्धी मानकर, उसके ऊपर स्थापित किया जो विशिष्ट सम्मान, उस सम्मान की अधिकतापूर्वक एवं संभ्रमपूर्वक, उस शुक-पक्षी की ओर ही सरकती जा रही थीं। वह शुक भी राधिका के चरणोंपर ही क्यों गिरा? इस विषय में यही कारण था कि,

अथ निखिलसौभाग्यशोभार्या भार्या व्रजपुरपुरन्दरस्य दरस्यन्दमान-हसितमाध्वीका साध्वी कासारजमुखीस्ताः सकलाः सुतसमीपतः स्वयमानीय यथायथमुपपादितेषु भोजन-स्थलेषु निवेशयामास ॥६८॥

तस्मिन्नेव समये निरुपमगन्धमाल्यादिभिर्नैचिकीनिचयमभ्यर्च्य मणिप्रघणे प्रघणे सर्वतोभद्रासर्वतोभद्रासने निवेश्य धावितचरणान् कनकमयपात्रपात्रसात्करणयोग्यानत एव तथाविधपान-भोजनाचमनादि-भाजनैर्विरचितोपचारान् द्विजवृषभानर्घ्यादिनाभ्यर्च्य सन्नन्दोप-नन्द-भार्याभ्यां भार्याभ्यां रोहिण्या च परिवेशितान्यन्नपानादीन्याशयित्वा स्रग्गन्ध-ताम्बूल-वासोऽलङ्कारादिना चोपचर्य जननयन-तापसंकर्षणेन संकर्षणेन सह सर्वानेव दशमिनः शमिनस्तरुणानपि शिशूनपि बल्लवानग्रेकृत्य रोहिण्या परिवेशितमन्नमशितुं व्रजराजो यदा प्रववृते, तदैव प्रसृमरमरकतभवनमध्यमध्यवस्थापितेषु सवसनेष्वासनेष्वारोप्यमाणाना-मसामान्यानां मान्यनां पार्श्वद्वयतो मुख्याक्रमेण समुपवेशितानां वधूनां कुमारिकाणां च प्रत्येकं स्वयमेव परिवेषणमाचरन्ती चरन्तीव सुखसमुद्रे समुद्रेरीयमाणस्मितसुधाकणम् 'अयि ! न

---

(**चिरोपसत्तिश्चिरकालं तन्निकटवासस्तत एव हेतोः सत् शोभनं तिमितं प्रेमार्द्रं च हृदयं यस्य तत्तया आततया विस्तृतया, न तु सा तस्याऽल्पा इत्यर्थः**) राधिका के निकट चिरकालतक निवास करने के कारण, उस शुक का हृदय शोभायमान था एवं प्रेम से स्निग्ध था; अतः वह, अपनी भावना से, राधिका को, कृष्ण की अपेक्षा महान् मानता था। उसकी दृष्टि में, अपनी स्वामिनी ही महान् प्रतीत होती थी। **(अत्र गद्ये 'परिपतति' इति शत्रन्तपरिपतत्-शब्दस्य सप्तम्येकवचनान्तं रूपं बोध्यं, तथा 'पतति' इत्यपि पक्षिवाचक-पतत्-शब्दस्य सप्तम्येकवचनान्तं। "पतत्-पत्ररथाऽण्डजाः" इत्यमरः ॥६७॥**

उसके बाद सकल सौभाग्यों की शोभा के द्वारा परमश्रेष्ठ, परमसाध्वी, श्रीनन्दजी की भार्या, श्रीयशोदा ने, किंचित् प्रवाहित हास्यरूप माध्वीक से युक्त होकर, कमलके-से मुखोंवाली उन सभी गोपियों को, अपने पुत्र के निकट से स्वयं लिवाकर, सजाये हुए भोजनों के स्थानों में, यथायोग्य स्थानपर बैठा दिया ॥६८॥

उसी समय सर्वप्रथम, अनुपम गन्ध-माला आदि के द्वारा, गोगण की पूजा करके, मणिमय विशाल पौरी में 'सर्वतोभद्रा' ('गम्भारी'-नामक घास) के द्वारा बने हुए मङ्गलमय आसनोंपर बैठाकर, जिनके चरण धोये गये हैं, एवं जो सुवर्णमय पात्र के दान के योग्य पात्र हैं, अतएव उसी प्रकार के सुवर्ण-मय जलपान, भोजन, एवं आचमन आदि करने के पात्रों के द्वारा, जिनका यथेष्ट सम्मान किया गया है, उन श्रेष्ठ ब्राह्मणों की पूजा-अर्घ्य-पाद्य आदि से करके, जो कान्ति के द्वारा श्रेष्ठ हैं, ऐसी सन्नन्द एवं उपनन्द की भार्याओं के द्वारा, तथा रोहिणी-मैया के द्वारा परोसे हुए, अन्न-पान आदिकों को खिलाकर, पश्चात् आचमन कराकर, माला, गन्ध, ताम्बूल, वस्त्र, एवं अलङ्कार आदि सामग्री से ब्राह्मणों का पुनः सत्कार करके, जनमात्र के नेत्रों के सन्ताप को दूर करनेवाले, बलदेवजी के सहित, शान्तिमय सभी वृद्ध-गोपपुरुषों को (**"वर्षीयान् दशमी ज्यायान्" इत्यमरः**) एवं तरुण, तथा छोटे ग्वालबालों को आगे करके, श्रीरोहिणी-मैया के द्वारा परोसे हुए अन्न को खाने के लिये, व्रजराज-श्रीनन्दबाबा जब प्रवृत्त हो गये, तब उसी समय परमचिक्कण मरकतमणिमय भवन के मध्य में बिछाये हुए, एवं कोमल-कोमल वस्त्रों से ढके हुए आसनों के ऊपर बैठाई जानेवाली परम सम्माननीय गोपियों की, दोनों बगल की पंक्तियों में, सर्व-

त्रपाऽत्र पालनीया' इति प्रतिजनमाभाषणमाणा यथाजोषमाशयित्वा प्रत्येकममलतर-वसन-मणिमयालङ्कारमालानुलेपन-सिन्दूरताम्बूलादिभिर्यथायथं सम्पूज्य पूज्यचरणाऽसौ भगवती सौभगवतीनां मूर्धन्या धन्या श्रीकृष्णजननी जननीत्या ताः समस्ताः प्रत्येकमालिङ्ग्य भवनं प्रेषयामास ॥६९॥

अनन्तरमवशिष्टमतिमोदनमोदनमापामरमखिलनगरवासिभ्यो निरलसलसन्मुखमेव विभज्य दत्वा नटनर्तकीवाद्यपूरकचारणमागधादिभ्यो व्रजराजेन पृथक् परितोषितेभ्योऽपि स्वयमपि पृथगमीषां मतिसङ्कल्पकल्पनं दत्तवतीति यदि विश्रान्तो महोत्सवस्तदा नित्यमेव-मेव चेद्भवति, तदैव निर्वृतिरिति मनसि विभाव्य क्षणं तदुपरमपरमदुःखानुभवमाससाद सा दयालुः ॥७०॥

---

प्रथम श्रीमती राधिका के क्रम से बैठाई हुई, बहू-बेटी एवं कुमारी कन्याओं के लिये, यशोदा-मैया प्रत्येक गोपी के लिये स्वयं ही परोसती जा रही हैं; एवं सुखरूपसमुद्र में, मानो विचरण ही करती जा रही हैं। तथा सङ्कोचपूर्वक भोजन करनेवाली राधिका आदि को लक्ष्य बनाकर, आनन्द से झरते हुये मन्दमुसकान के सुधारूप कणों की वृष्टिपूर्वक बोली कि, "अरी! बेटियो! यहाँपर लज्जा की रक्षा करने की आवश्यकता नहीं है; स्वच्छन्दतापूर्वक भोजन करो।" इसी प्रकार प्रत्येक जन के प्रति कहकर, सबको प्रीतिपूर्वक भोजन कराकर, आचमन कराने के बाद, परमनिर्मल वस्त्र, मणिमय अलङ्कार, माला, चन्दन, सिन्दूर, ताम्बूल आदि सामग्री के द्वारा, सभी गोपियों का यथायोग्य सत्कार करके, पूज्यचरणा ऐश्वर्य-पूर्णा, सौभाग्यवती स्त्रियों की मूर्धन्या, परमधन्या, श्रीकृष्ण की जननी-यशोदा-मैया ने, जनों की नीति के अनुसार, उन गोपियों में से प्रत्येक का आलिङ्गन करके, उन सबको विधिपूर्वक अपने-अपने घर भिजवा दिया ॥६९॥

उसके बाद परमदयामयी यशोदा-मैया ने, बाकी बचे हुए अतिशय सुखदायक अन्न को, चाण्डाल-पर्यन्त सभी नगरवासियों के लिये, आलस्य छोड़कर, प्रसन्नमुख से विभागपूर्वक देकर, एवं जिनको नन्दबाबा ने अनेक वस्तु देकर पृथक् ही प्रसन्न कर लिया था, उन्हीं नट, नर्तकी, बाजा बजानेवाले, चारण, मागध आदि जनों के लिये भी, उनके सङ्कल्प की कल्पना से भी अधिक, अलग-अलग स्वयं ही दे दिया। इस प्रकार सबका सत्कार करते कराते, जब महोत्सव समाप्त हो गया, तब अपने मन में क्षणभर, "यदि ऐसा महोत्सव नित्य ही होता रहे, तभी तो मुझको आनन्द प्राप्त हो सकता है, अन्यथा नहीं।" इस प्रकार विचारकर, उन्होंने, उस महोत्सव की समाप्ति से परमदुःखमय अनुभव की प्राप्ति कर ली। क्योंकि, श्रीयशोदा-मैया के समान, संसारभर में कोई भी दयालु एवं परमउदार नहीं है।

इस गद्य की टीका में श्रीविश्वनाथ चक्रवर्ती महाशय का परमभावमय एक पद्य मिलता है, यथा—

**धन्योऽसि भाद्रपदमास! समस्तकाल-,भद्रं पदे तव यदद्य मयाऽनुभूतम्।**
**त्वां यो न योजयति हा प्रतिमासमेव, धिक् तं विधातरमिति प्रजगाद राधा॥**

श्रीकृष्ण की जन्मतिथि के महोत्सव में, लोकोत्तर आनन्द का अनुभव करके, श्रीमती राधारानी,

### कन्दुक-क्रीडा

अथ परेद्यवि कुर्वन् धेनूनामवनं वनं गतो व्रजराजकुमारः कुमारयन् सह सहचरैः कुसुम-कन्दुकखेलामाततान । तत्र सहचर-करावचित-कुसुमनिकर-निर्मितैरमितैरतिरुचिर-चिर-विलासरसोपयोगिभिरिन्दुपललपिण्डैरिव कुन्दकन्दुकैरितरेतर-तरलतापन्नसम्पन्नसंहननसंहनन-कौतुकेन केनचिदतिसम्मोदमोदमानः, कदाचिदूर्ध्वोद्धूननेन द्युरमणीरमणीयभावभावनामिव जनयन्,कदाचन तिर्यगसनेन दिग्वधूवृन्दस्य कर्णपूररचनामिव विदधानोऽनुचरैः सह धावमानो मानोन्नतमना मनागपि न विशश्राम ॥७१॥

कदाचिच्च— धावन् कूणितकोणशोणनयनं घर्मद्युतेः शङ्कया
हेलाखेलनकौतुकी विजयते लोलालकैर्बालकैः ।
ऊर्ध्वोद्धूनितकन्दुकग्रहवशादुद्वक्त्रमर्धस्खलत्
चारूष्णीषनिवेशितोत्तरकरं प्रोन्नीतपाण्यन्तरम् ॥७२॥

---

अपने मन-मन में इस प्रकार बोली कि, "हे भाद्रपदमास ! तू धन्य है । क्योंकि, सभी समयों में जो मङ्गल निहित है, वह समस्त मङ्गल तो, मैंने, आज तुम्हारे स्थान में अनुभव कर लिया । किन्तु, उस विधाता को धिक्कार है कि, जो तुमको, प्रत्येक मास में नहीं जोड़ देता । तात्पर्य—यदि प्रत्येक मास में, भाद्रपद मास का कुछ सम्बन्ध होता तो, हमको, श्रीकृष्ण की जन्मतिथि के महोत्सव का परमानन्द, प्रतिमास मिलता रहता" ॥७०॥

### गेन्द उछालने आदि का खेल

तदनन्तर दूसरे दिन, व्रजराजकुमार ने गोगण की रक्षा करते-करते, वन में जाकर, वहाँपर अपने सखाओं के साथ क्रीडा करते-करते, पुष्पों से बनी हुई गेन्दों का खेल विस्तारित कर दिया । वहाँपर सखाओं के हाथों से चुने हुए, पुष्पसमूह के द्वारा बनी हुई, एवं बहुत समयतक मनोहर क्रीडामय विलास-रस की उपयोगी, एवं चन्द्रमा के सारांश से ही मानो बनी हुई, तथा कुन्द की कलिकाओं के द्वारा बनी हुई, अपरिमित गेन्दों के द्वारा (**इतरेतरं परस्परं तरलतापन्ने तारल्यं प्राप्ते सम्पन्ने शोभासम्पत्तियुक्ते संहनने शरीरे यत् सम्यक् हननं क्षेपणाघातस्तेन कौतुकेन "गात्रं वपुः संहननं शरीरं वर्ष्म विग्रहः" इत्यमरः**) परस्पर चञ्चलता से युक्त एवं शोभासम्पत्ति से युक्त, शरीर के ऊपर फेंकने के आघातमय, किसी अनिर्वचनीय कौतुक से, अतिशय हर्ष से प्रसन्न होकर, एवं गेन्द को कभी-कभी ऊपर की ओर फेंकने के कारण, मानो देवाङ्गनाओं के रमणीय भावमयी भावना को उत्पन्न करते हुए, तथा कभी-कभी नीचे की ओर फेंकने के कारण, मानो दिशारूप वधुओं के 'कर्णपूरों' (कर्णफूलों) की रचना-सी करते हुए, तथा सखाओं के साथ दौड़ते हुए, और क्रीडा के गर्व से उन्नत मनवाले श्रीकृष्ण, किंचिद् भी विश्राम नहीं कर रहे थे ॥७१॥

एवं कभी-कभी चञ्चल अलकावलियोंवाले ग्वालबालोंके साथ 'हेला' (आमोद-प्रमोदमयीक्रीडा)-पूर्वक खेलने में 'कौतुकी' (उत्कण्ठित) श्रीकृष्ण, उत्कर्षपूर्वक ऊपर की ओर फेंकी हुई गेन्द को ग्रहण करने के वशीभूत होकर, ऊपर की ओर मुख करके, एवं अपने मस्तक से आधी खिसकती हुई सुन्दर पगड़ी के

**एवं गृहीत्वा कन्दुकं दुरवगाहचरिते, तस्मिश्चिरं विलस्य श्रमजल-कणभरभरिततया मुक्ताभिः खचितं शरदमलपूर्णसुधाकरबिम्बमिव वदनमण्डलं दधाने, विश्रमणाय कस्यचन तरुतरुणस्य मूलमालम्बमाने लम्बमानेन लतापल्लवेन केनापि वीज्यमाने, केनापि निज-सिचयाञ्चलेन कल्पितं तल्पमधिशयाने, केनापि संवाहितचरणे सति क्षणमनुचराः सर्वं एव तं परिचेरुः ॥७३॥**

**इत्यखिलात्मना श्रीकृष्णेन सह परमदयिता मदयितारः सकलरसवन्तोऽवन्तो नैचिकीनिचयं दिनानि कियन्ति गमयांबभूवुरमी सुकृतिनः कृतिनः सर्वे ॥७४॥**

**धेनुकासुरवध-लीला**

**परेद्यवि द्यवि चरत्सु वृन्दारकनिकरेषु पश्यत्सु श्यत्सु च नयनतापं जातकुतूहला हलायुधानुजेन साग्रजेन साग्रप्रमोदेन सह सहचराः पूर्वपूर्वदिनवत् चारयन्तो रयं तोषस्य गतवद् गवां निकुरम्बकं श्रीकृष्णेन तेनैव वृन्दावनतरुलताखगमृगमधुव्रतव्रातसौभाग्यं**

---

ऊपर बाँया-हाथ धरकर, एवं गेन्द फेंकने के कारण, दाहिने-हाथ को ऊपर की ओर ले जाकर, सूर्य की किरणों के गिरने की आशङ्का से, जिनके कोने संकुचित हो गये हैं, उन रक्तवर्ण के नेत्रों से विशिष्ट होकर, दौड़ते-दौड़ते, महान् उत्कर्ष को प्राप्त हो रहे थे ॥७२॥

इस प्रकार गेन्द को हाथ में लेकर, श्रीकृष्ण, जब अपार चरित्र से युक्त हो रहे थे, एवं बहुत देरतक क्रीडा करके 'श्रमजल' (पसीना) के कणों की अधिकता से परिपूर्ण होने के कारण, मोतियों से जड़े हुए शरदृत्तु के निर्मल एवं परिपूर्ण चन्द्रमण्डल के समान मुखमण्डल को धारण कर रहे थे, एवं विश्राम करने के लिये किसी तरुणवृक्ष के मूल का आश्रय ग्रहण कर रहे थे, एवं किसी स्नेही सखा के द्वारा, केला आदि लम्बी लता के पत्र से, उनका बीजना किया जा रहा था, एवं किसी सखा के द्वारा, अपने दुपट्टा से बनाई हुई शय्यापर शयन कर रहे थे, एवं कोई सखा, जब उनके चरण दबाने की सेवा कर रहा था, तब सभी सखा, उनकी यथायोग्य सेवा करने लग गये ॥७३॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण के परमप्यारे, उन्हीं को हर्षित करनेवाले, भक्ति के सभी रसों से परिपूर्ण, परमपुण्यात्मा, सेवा करने में कुशल, वे सभी सखा, 'अखिलात्मा', अर्थात् परमप्रेमास्पद होने के कारण, समस्त सखाओं के आत्मास्वरूप श्रीकृष्ण के साथ, गोगण की रक्षा करते-करते, कुछ दिन बिताते रहे। यहाँपर 'सकलरसवन्तः' पद से यह जान लेना चाहिये कि, सुभद्र, बलभद्र, मण्डलीभद्र आदि सखाओं का, श्रीकृष्ण में सख्य, वात्सल्य, एवं दास्य—ये रस हैं। सुबल आदिकों का सख्य एवं शृङ्गाररस के योग्य दास्यरस भी है। श्रीदामा आदिकों का केवल सख्यरस है। एवं रक्तक, पत्रक आदिकों का केवल दास्य-रस है ॥७४॥

**धेनुकासुरवध-लीला**

दूसरे दिन, देववृन्द जब आकाश में विचरण कर रहे थे, एवं श्रीकृष्ण का दर्शन कर रहे थे, तथा अपने नेत्रों का सन्ताप दूर कर रहे थे, (**श्यत्सु 'शो तनूकरणे' शत्रन्तः**) उस समय श्रीकृष्ण के सभी

स्वनिष्ठमपि पूर्वजं व्यपदिश्य दिश्यमानं शृण्वन्तो विहरन्तश्च हरन्तश्च नयनवतां नयनसन्तापं गगनमध्यमध्यवस्थिते मयूखमालिनि रुचिरुचिरवनविहारजातश्रमौ श्रमजलकणकमनीय-कपोलमण्डलौ सहोदरावदरावरुद्धालस्यलस्यमानौ पूर्ववदतिघनप्रच्छायतरुमूलमालम्बमानौ श्रमापनोद-विनोदविविधोपचारैरुपचरितवन्तो हसन्तो हासयन्तश्च मधुरतरकथाभिरथाऽ-भिनिन्युः प्रणयडाम्बर्यम् ॥७५॥

श्रीकृष्णोऽपि क्षणं विश्रम्य सहसा सहसाध्वसप्रणयमग्रजस्य चरणकमलसंवाहनादिना दिततदीयखेदः, सहेलखेलोल्लसित-हसितहत-सकल-सहचर-चरमश्रमो मध्याह्न-तपन-ताप-मवधूय धेनुगणानुसरणकुतूहलिना हलिना सह सहजप्रणयमधुरो वनभुवि विहरमाणः क्षणं क्षणं वितनुते स्म ॥७६॥

तस्मिन्नेवावसरे स रेरीयमाणमधुमधुरं सकल-कलाकलाप-कौशल-शलन्मधुरिमा धुरि मानभृतां मूर्धन्यो धन्योदारचरितः सबलो बलोर्जितः श्रीकृष्णः सखिभिरत्यूचे ॥७७॥

---

सखा, कौतूहल से युक्त होकर, बड़े भैया बलदेवजी से युक्त एवं परिपूर्णहर्ष से युक्त, हलधर के छोटेभाई, श्रीकृष्ण के साथ, सन्तोष के वेग को प्राप्त करनेवाले, गोगण को पहले दिनों की भाँति चराते हुए, एवं उन्हीं श्रीकृष्ण के द्वारा, अपने बड़ेभाई बलदेवजी को लक्ष्य बनाकर "**अहो अमी देववरामरार्चितं पादाम्बुजं ते सुमनः फलार्हणम् । नमन्त्युपादाय शिखाभिरात्मनस्तमोपहत्यै तरुजन्म यत्कृतम्**" (भा० १०।१५।५) इत्यादिरूप से कहे हुए, वृन्दावन के वृक्ष, लता, पक्षी, मृग, भ्रमरसमूह के स्वनिष्ठ सौभाग्य को सुनते हुए, उन्हीं के साथ विहार करते हुए, नेत्रधारियों के नेत्रों के सन्ताप को हरते हुए, किरणमालीसूर्य के गगन के मध्य में चढ़ जानेपर, "चिरकालीन मनोहर विहार करने के श्रम से युक्त, एवं पसीने की बिन्दुओं के द्वारा मनोहर कपोलमण्डल से युक्त, एवं अधिक मात्रा में चढ़े हुए आलस्य के कारण, सखाओं के आलिङ्गन से युक्त, अतएव पहले दिनों की तरह, घनी छायावाले वृक्ष के मूल का आश्रय लेनेवाले, श्रीकृष्ण-बलदेवरूप दोनों भैयाओं की, श्रम दूर करना, हास्य-परिहास-विनोद आदि अनेक प्रकार के उपचारों के द्वारा सेवा करते हुए, स्वयं हँसते हुए, तथा अत्यन्त मीठी-मीठी बातों के द्वारा, श्रीकृष्ण-बलदेव को हँसाते हुए, "प्रणयडाम्बर्य' (प्रेम के उद्रेक) का अभिनय करने लग गये ॥७५॥

श्रीकृष्ण भी क्षणभर विश्राम करके, सहसा उठकर, संभ्रम एवं प्रेमपूर्वक चरणकमलों के दबाने आदि के द्वारा, बलदेवजी के खेद को दूर करके, क्रीडा से युक्त खेल से, शोभायमान हँसी के द्वारा, सभी सखाओं के अन्तिम परिश्रम को दूर करके, मध्याह्न के सूर्य की धूप को ठुकराकर, गोगण के पीछे-पीछे चलने में ही उत्कण्ठित होनेवाले हलधर के साथ, स्वाभाविक प्रेम के द्वारा मधुर होकर, श्रीवृन्दावन की भूमि में विहार करते-करते, क्षणभर के लिये 'क्षण' (उत्सव) का विस्तार करने लग गये ॥७६॥

उसी अवसर में समस्त सखा, अतिशय बहनेवाले मधु के समान मधुरतापूर्वक, उन श्रीकृष्ण के प्रति बोले । उस समय श्रीकृष्ण, समस्त कलाओं के समूह में जो कुशलता थी, उसी के द्वारा प्राप्त हुई मधुरता से युक्त थे; एवं सम्मान धारण करनेवालों की गिनती में मुकुटमणि थे, पुण्यात्मा एवं उदारचरित से परिपूर्ण थे, बलदेवजी के सहित थे, अतएव बल के द्वारा बढ़े चढ़े थे ॥७७॥

'भो भो राम ! भो भोः कृष्ण ! महाप्रभाव ! प्रभावधूतनिविडतमस्काण्डप्रकाण्ड ! बुभुक्षयाऽक्षयाऽजनि नो जठरयातना या तनावपि नो माति । मातिदूरे दूरे सरीसृप्यमाणैः सौरभ्यैरभ्येधितघ्राणामोदमतिपाकमेदुरदुरवापफलानां मोदं जनयति नस्तालवनं लवनं विनापि केवलान्दोलेनैव फलानि निपतिष्यन्ति । तैरस्मानाप्याययितुमर्हतं भवन्तौ' इति गदितौ दितौत्कण्ठ्यान् विधातुमेतान् समेतान् लालसया तद्धेनुकक्ृताऽवनं वनं समुपव्रज्य तच्छोभालोभालोलनयनौ नयनौत्कण्ठ्यमवतारयामासतुः ॥७८॥

परिपाकपिङ्गलताऽगलता फलतादवस्थ्येन स्थविष्ठस्कन्धदेशा देशावच्छेदच्छेदरहिता हितालोका लोकाभिरामा रामानुजेन ते घनमेदुरा दुरासदाः सदाफलाः फलामोदमोदमान-भुवनजना जनागोचराश्चराचरगुरुणाऽगुरुणा पवमानेन सटसटायमानदलदलद्रावद्रावकारिणा चोरितफलगन्धास्तालविटपिनो दृष्टशिरे दृशि रेचितविभ्रमेण । तेन 'पातयध्वं पातयध्वम्' इति निगदितैस्तैः पुष्टलोष्टलोलकरतलैः पात्यमानानां फलानामाकर्ण्य ध्वनिमध्वनि मन्द्रं खुरखुरप्रक्षुण्ण-धरणिधूलिधोरणिभिरन्धकारीकृत्य दश दिशः प्रखरखरकायः पश्चात्तनचरण-

---

"अजी ! ओ भैया ! बलराम ! देखो, आप तो अपनी मधुर लीलाओं के द्वारा, सखाओं को रमण कराकर, अपने 'राम'-नाम को सार्थक बना लो ।" "अरे ! ओ भैया ! कृष्ण ! आप तो स्वतःसिद्ध महाप्रभाव से युक्त हो ! एवं अपनी 'प्रभा' (कान्ति) के द्वारा, भारी गाढ़े अन्धकार के समूह को विनष्ट करनेवाले हो ! किन्तु भूख के कारण, हम सबके उदर में जो अक्षयवेदना हो रही है, वह तो हमारे शरीर में भी नहीं समाती है ।" अतः, हम सब प्रार्थना करते हैं कि, "यहाँ से थोड़ी-सी दूरीपर एक 'तालवन' है । वह वन, अत्यन्त पक जाने से परमस्निग्ध एवं दुर्लभ फलों की कुटिलतापूर्वक निकलनेवाली सुगन्धियों के द्वारा, नासिका के आनन्द को बढ़ानेवाला है । अतः, हमारे हर्ष को उत्पन्न कर रहा है । उस वन के फल तो काटने के बिना ही, केवल वृक्षों को हला देनेमात्र से ही गिर पड़ेंगे । आप दोनों ही, उन फलों के द्वारा हम सबको, तृप्त करने के योग्य हो ।" इस प्रकार कहे हुए कृष्ण-बलदेव, लालसा से युक्त उन सखाओं को, उत्कण्ठा से रहित बनाने के लिये, धेनुकासुर के द्वारा सुरक्षित, उस तालवन के निकट जाकर, उस वन की शोभा के लोभ से चञ्चल नेत्रोंवाले होकर, फलों के लेने के विषय में, अपनी उत्कण्ठा का प्रादुर्भाव करने लग गये, अर्थात् फल गिराने के लिये उत्कण्ठा करने लग गये ॥७८॥

वहाँपर बलरामजी के छोटेभाई, श्रीकृष्ण ने, अपनी दृष्टि में भरे हुए विलास से युक्त होकर, अर्थात् उल्लासभरे नेत्रों से युक्त होकर, उन तालवृक्षों का दर्शन किया । वे ताल के वृक्ष, पक जाने के कारण, पीले हो जानेपर भी, फलों की स्थिति उसी प्रकार की बनी रहने से, अर्थात् पकनेपर भी फलों के न गिरने के कारण, अपने स्कन्धदेशों की स्थूलता से युक्त थे; एवं स्थान के अवकाश के छिद्र से रहित थे, अर्थात् परस्पर में घने लगे हुए थे; सुखदायक होने के कारण, उनका दर्शन भी हितकारक था; सभीजनों को सुन्दर प्रतीत होते थे; मेघों से भी स्निग्ध थे; धेनुकासुर से सुरक्षित होने के कारण, सर्वसाधारण के लिये दुर्लभ थे; फलों से सदैव युक्त थे; फलों की आकर्षक सुगन्धि के द्वारा, भुवनवासि जनमात्र को हर्षित करनेवाले थे; जनमात्र के अगोचर थे; एवं सट-सट शब्द करनेवाले अपने पत्तों के द्वारा, स्फूर्ति पानेवाले फूत्कारमय शब्दों के द्वारा भागनेवाला, प्राणरूप से चराचर का गुरुरूप जो वायु है, उसके द्वारा भी, चोरी के भय से स्वयं हलकेपन से जिनके फलों की सुगन्धि चुराई गई थी, वे ताल के वृक्ष, इस प्रकार के थे ।

युगलक्षेपेण नाटयन्निव भुवस्तटमूर्जत्स्फूर्जद्गर्जनेन तर्जयन्निव निर्जरानपि जर्जरीकृत-पर्जन्य-घोषो घोषोद्भवान् बालकानुपेक्ष्य रामकृष्णावेव हन्तुकामः काममभिससार सारवान् धेनुको नाम दैतेयः ॥७९॥

तमापतन्तं पतन्तं पतङ्गमग्नाविव भूरिबलो बलोऽवहेलया हननाय क्षिप्यमाणौ पश्चात्तनावङ्घ्री वामकराग्रेणाऽऽधृत्य नभसि घूर्णयित्वा, समुत्तालतालतरौ निष्पिष्य तेनैव तद्वपुषाऽनायासेनैव फलानि पातयन् घातयामास ॥८०॥

अथ समेतानिह निहतेऽस्यैवानुगामिनः कियतो यतोद्यमान् सहोदरावेव सहोऽदरावेव-माजघ्नतुः ॥८१॥

अथ निविडनिपात-विशीर्यमाण-परिपक्वफलरसकर्दमदमदमायमाने भुवस्तलेऽशीर्य-माणान्यापक्वानि फलानि यथाकाममवचित्याऽवचित्य कौतुकतः कन्दुकखेलामेव चक्रुर्न तु बुभुजिरेऽजिरे तद्वनस्य रुरुधिरे रुधिरेण तेषां तानि फलानीति नीतिविदः ॥८२॥

---

पश्चात् श्रीकृष्ण के द्वारा, "हे सखाओ ! ताल के फलों को स्वेच्छापूर्वक गिराओ, गिराओ।" इस प्रकार कहे हुए उन सखाओं ने, पुष्ट मिट्टी के ढेलाओं से युक्त, चञ्चल करतलों के द्वारा, उन फलों को गिराना आरम्भ कर दिया। गिराये जानेवाले उन फलों की गम्भीरध्वनि को सुनकर, 'धेनुक'-नामवाला दैत्य, व्रज में उत्पन्न हुए ग्वालबालों की उपेक्षा करके, केवल कृष्ण-बलदेव को ही मारने की इच्छा से युक्त होकर, स्वेच्छापूर्वक चारों ओर चक्कर लगाने लग गया। उसका शरीर, तीव्र गधे के समान था; अपने शब्द से मेघों के शब्द को भी, हलका कर देता था; एवं वह बलवान् भी था। वह दैत्य, अपने खुररूपी खुरपाओं के द्वारा, विदीर्ण की हुई धरती की धूलिश्रेणियों से दशों दिशाओं को अन्धकारमयी बनाकर, पिछले दोनों चरणों के फैंकने के द्वारा, भूतल को नृत्य-सा कराता हुआ, एवं बलपूर्वक स्फूर्ति पानेवाली अपनी भयङ्कर गर्जना के द्वारा, देवताओं को भी फटकार-सी लगाता हुआ, चक्कर काट रहा था ॥७९॥

पश्चात् अग्नि में स्वयं गिरनेवाले पतंगे की तरह, अपनी ओर दौड़ते हुए, उस दैत्य को देखकर, अधिक बलशाली बलदेव ने, ताड़ने के लिये अपने ऊपर फैंके हुए उसके पिछले दोनों पैरों को, अपने बायें-हाथ के अग्रभाग से, अवहेलना से पकड़कर, आकाश में घुमाकर, ऊँचीध्वनिवाले उत्कट ताल के वृक्ष के ऊपर फैंककर, उस दैत्य के उसी शरीर के द्वारा, फलों को गिराते-गिराते, वह अनायास ही मार दिया ॥८०॥

इस धेनुकासुर के मारे जाने के बाद, इकट्ठे होकर आये हुए इसी दैत्य के बदला लेने का उद्यम करनेवाले, कितने ही अनुगामियों को, 'कृष्ण-बलदेव'-नामक दोनों भाइयों ने, (**सहसा बलेन अदरौ अनल्पौ निर्भयौ वा सन्तौ**) बल से विशिष्ट होकर, किंवा निर्भय होकर, धेनुकासुर की तरह, पैर पकड़-पकड़कर मार दिया ॥८१॥

उसके बाद, श्रीराम-कृष्ण आदि वे ग्वालबाल, जोर से गिरने के कारण फूटे हुए एवं विशेष पके हुए ताल के फलों के रसमय कीचड़ से, दल-दलका-सा आचरण करनेवाले उस भूतल में, किंचित् पके हुए, अतएव न फूटे हुए फलों को स्वेच्छापूर्वक चुन-चुनकर, कौतुक के कारण, 'कन्दुकक्रीडा' (गेन्दों के द्वारा

**एवं तालफलाऽनास्वादाऽजातसौहित्यैस्तद्गन्धबान्धव्य-बन्धुर-नासापुटैस्तैः सह सहरामो धेनूरवहार्याऽनाहार्याऽनाग्राह्य-मधुरिमा धुरि मानभृतामाद्यो मा-द्योतित-भुवनतलो नतलोक-शोकहाऽनोकहानोजस्विनो वृन्दावनस्य प्रत्येकमवलोक्याभिनन्दन्नपराह्णमालोक्य व्रजाभिमुखो मुखोदीरित-मुरलीकोऽलीकोन्नीतमानुषभावो महानुभावो महानुत्तमः मानसगङ्गाया अनु-कूलमनुकूलमरुता पुरः पुरः प्रतिनीयमानेषु धेनुखुरखुरलिकोद्धूत-धूलिनिकरेष्वनुषक्तानुषक्ता-कारतया लग्नेन कियता गोखुरपांशुना चोचुम्ब्यमानचलदलकचारूष्णीषं वदनबिम्बं प्रियजननयने निदधानो दधानो मुरलीकलेन कलेन व्रजनगरनागरीगरीयोमनोमाणिक्यचौर्यं ताभिरभितोऽधिरूढवलभीतलाभिरनिमिषनयनपुटकिनी-कुसुमदल-पुटकेन पेपीयमानवदनो भवनमाविवेश श्रीकृष्णः ॥८३॥**

---

खेलना) ही करने लग गये; किन्तु, उन फलों को उन्होंने खाया नहीं। क्योंकि, उस तालवन के प्राङ्गण में जितने भी तालफल गिरे थे, वे सब, धेनुकासुर आदि उन अनेक दैत्यों के रुधिर से सने हुए थे, अतः, अपवित्र थे। इसलिये धर्मशास्त्र की नीति के ज्ञाता, उन राम-कृष्ण आदि गोपों ने, वे फल नहीं खाये। अतएव, भगवान् के आधुनिक भक्त भी, उन्हीं की नीति का अनुसरण करके, आज भी ताल के फलों को नहीं खाते हैं। प्रश्न—**"अथ तालफलान्यादन् मनुष्या गतसाध्वसाः"** (भा० १०।१५।४०) भागवत की इस उक्ति के अनुसार तो, यही प्रतीत होता है कि, धेनुकासुर के वध के अनन्तर, वहाँ के मनुष्य, निर्भय होकर, ताल के फल खाने लग गये थे। फिर, आप कैसे कहते हैं कि, ग्वालबालों ने वे फल नहीं खाये? उत्तर—भागवत के श्लोक में विद्यमान 'मनुष्य'-पद से, वहाँपर रहनेवाले पर्वतनिवासी हीनजाति के पुलिन्द आदि मनुष्यों का ही ग्रहण है; किन्तु, धर्मशास्त्र की नीति में निष्णात, श्रीराम-कृष्ण आदि गोपों का ग्रहण नहीं है। श्रीविश्वनाथ चक्रवर्ती की टीका में भी, इसी प्रकार की व्याख्या मिलती है। अतः, 'आनन्दवृन्दावनचम्पूः' का भी यही समीचीन मत है ॥८२॥

पूर्वोक्त मत के अनुसार, ताल के फलों का आस्वादन न करने के कारण, तृप्त न होनेवाले, केवल उन फलों के गन्ध की बन्धुता से ही सुन्दर नासिकावाले, उन ग्वालबालों के साथ एवं बलरामजी के साथ मिलकर, श्रीकृष्ण, समस्त गैयाओं को एकत्रित करके, 'अनाहार्य' (स्वाभाविक), एवं 'अनाग्राह्य' (अतलस्पर्श, अथाह) माधुर्य से परिपूर्ण होकर, सम्मान धारण करनेवालों की गिनती में सर्वप्रथम गिनती में आकर, अपनी स्वाभाविकी लोकोत्तर शोभा के द्वारा, भुवनतल को प्रकाशित करके, विनम्र-जनों के शोकापहारी बनकर, वृन्दावन के परमतेजस्वी वृक्षों को देखकर, प्रत्येक वृक्ष का अभिनन्दन करते-करते, अपराह्ण समय (तीसरा पहर) देखकर, व्रज के अभिमुख होकर, अर्थात् नन्दग्राम की ओर चलकर, मुख से वंशी बजाकर, बनावटी मनुष्यभाव दिखाकर, महाप्रभावशाली एवं महान् उत्तम होकर, मानसीगङ्गा के प्रत्येक तीरपर, अनुकूलवायु के द्वारा आगे की ओर नन्द की पुरी के प्रति लेजाये जाने-वाले गोगण के खुरों के अभ्यास के कारण, उठी हुई धूलि के समूहों में सम्पर्क होने से संलग्न आकार के हेतु लगी हुई, कुछ गोखुरों की धूलि से धूसरित चञ्चल अलकावली एवं मनोहर पगड़ी से युक्त, अपने मुखरूप चन्द्रबिम्ब को, प्रियजनों के नेत्रों में स्थापित करते हुए एवं (**कं सुखं लाति ददातीति तेन, एवं-भूतेन मुरलीकलेन**) परमसुखदायक मुरली की मनोहरध्वनि के द्वारा, व्रजाङ्गनाओं के बहुमूल्य मनरूपी-मणि की चोरी करते-करते, एवं चारों ओर अटारियोंपर चढ़ी हुई भावमयी उन्हीं व्रजाङ्गनाओं के

तदनु जननीभ्यामुत्सारित-रजस्कमभिमार्जित-तनुधावनानन्तरमभ्यक्तोद्वर्तित-स्नपित-परिधापित-भूषित-भोजित-पायितौ सुखं सुषुपतुः श्रीराम-दामोदरौ ॥८४॥

इत्यानन्दवृन्दावने कैशोरलीलालताविस्तारे पूर्वानुरागपरभागो
नामाष्टमः स्तवकः ॥८॥

## नवमः स्तवकः

### कालियदमन-लीला

#### बलरामं विना कृष्णस्य वनगमनम्

अथैकस्मिन्नहनि विना रामेण वनमागते वनमालिनि चारयति च नैचिकीनिचयं किमपि जातमाश्चर्यम् । तथाहि—अहो ! अहोनाथदुहितुरचिकित्स्यो हृद्रोग इव, त्रिलोक-लोकसंहारशक्तिनिक्षेपस्थलमिव कालाग्निरुद्रस्य, उत्पत्तिभूमिरिव भयानकरसस्य,

---

निमेषरहित नेत्ररूप कमलदल के दोनाओं के द्वारा, बारम्बार परिपीत मुखारविन्द से युक्त होकर, अपने भवन में प्रविष्ट हो गये ॥८३॥

उसके बाद, 'श्रीयशोदा' एवं 'रोहिणी'-नामक दोनों माताओं ने, अपने-अपने अञ्चल के द्वारा ही जिनके अङ्गों से गोधूलि दूर की गई है, एवं उन्हीं के द्वारा परिमार्जित शरीर के कुछ साफ कर देने के अनन्तर, जिनका तैलमर्दन, उबटना, स्नान, अङ्गप्रोक्षण, वस्त्र-धारण, अलङ्कार-धारण, भोजन, आचमन, दुग्धपान आदि करा दिया गया, 'कृष्ण'-'बलदेव'—नामक वे दोनों भैया, सुखपूर्वक सो गये ॥८४॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित—श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कैशोरलीलालताविस्तारे
व्रजस्त्रीणां पूर्वानुराग-परभागनिरूपणो नाम
अष्टमः स्तवकः सम्पूर्णः ॥८॥

## नवम स्तवक

### कालियदमन-लीला

#### बलराम के बिना कृष्ण का वनगमन

इस नवम स्तवक में व्रज की व्याकुलता, कालियनाग के फण के ऊपर श्रीकृष्ण का नृत्य, उसी समय नागपत्नियों के द्वारा उनकी स्तुति, कालिय का निर्वासन, पश्चात् समस्त बन्धुओं से श्रीकृष्ण-मिलन, पश्चात् दावानल से मुक्ति; ये सब विषय क्रमशः वर्णित होंगे।

एक दिन श्रीकृष्ण, बलरामजी के बिना ही जब वन में चले आये, एवं गोगण को जब चराने लग गये, तब कोई महान् आश्चर्य उपस्थित हो गया। [उस दिन बलरामजी, श्रीकृष्ण के साथ गोचारणार्थ इसलिये वन में नहीं गये थे कि, उस दिन उनकी वर्षगाँठ थी। अतः, मङ्गलमय अभिषेक के लिये, उनको उनकी माता ने, घर में ही रख लिया था। जिसका चित्रण श्रीरूप गोस्वामी ने इस प्रकार किया है—

**अनियोजितसाहाय्यकारी सुहृदिव मृत्योः, कोऽपि कालियो नाम काद्रवेयः पन्नगवैरिणो भियाऽभियातस्तस्या अन्तर्ह्रदमध्यास्ते ॥१॥**

**कालियह्लद-वर्णनम्**

**यस्य सलिलान्तरितस्यापि विषस्योष्मणा तप्यमानं विहायो विहायोड्डीयन्ते विहगाः, यदुपरि परितश्च निजतनुभस्मीभावभयेन गन्धवाहोऽपि न वहति, नवहतिकरं यमस्वसा यमस्वसाधारणं जठरपिठरपिधायकं पित्तगुल्ममिव महादाहावहं वहन्ती यदीयनिःश्वसन-श्वसन-महावेगवेगवत्तरतरङ्गाग्रजाग्रत्सम्पाकसम्पाककुसुमसंकाशविषविषमज्वालाजालेन लवण-महोर्मिमालिनो महोर्मिमालाशालिनिशाकालीनलवणकान्तिविशेषचाकचक्यशक्योपमं पित्तमिव सन्ततं वमति ॥२॥**

---

जनितिथिरिति पुत्र-स्नेहसंवीतयाऽहं, स्नपयितुमिह सद्मन्यम्बया स्तम्भितोऽस्मि ।
**इति सुबल ! गिरा मे संदिश त्वं मुकुन्दं, फणिपतिह्लदकच्छे माऽद्य गच्छेः कदापि ॥**

श्रीबलदेवजी बोले कि, "हे सखे ! सुबल ! आज मेरी जन्मतिथि है, इसलिये पुत्र के स्नेह में बँधी हुई स्नेहमयी मैया ने, मुझे अभिषेक कराने के लिये, घर में ही रोक लिया है" मेरी इस वाणी के द्वारा, तुम, श्रीकृष्ण को यह सन्देश और देना कि, "आज तुम, कालियह्लद की ओर कभी भी नहीं जाना।"] देखो, आश्चर्य की बात यही थी कि, कद्रू का पुत्र, 'कालिय'-नामक कोई सर्प, गरुडजी के भय से भागकर, यमुनाजी के ह्लद में रहता था। वह कालियनाग, **"आरोग्यं भास्करादिच्छेत्"** इत्यादि स्मृति की उक्ति के अनुसार, जिन सूर्य से, नीरोगता की इच्छा की जाती है, उन्हीं सूर्य भगवान् की पुत्री, यमुनाजी के, मानो असाध्य 'हृद्रोग' (हृदय का रोग) के समान था। एवं कालाग्निरूप रुद्र की तीनों लोकों के संहार की शक्ति के धरोहररूप में धरने का, मानो स्थानविशेष ही था, अर्थात् तीनों लोकों के संहार करने की शक्ति, शङ्करजी ने धरोहर के रूप में, मानो कालियनाग में ही धर दी थी। एवं वह नाग, भयानकरस की तो, मानो उत्पत्तिभूमि के समान था। और मृत्यु का तो, मानो प्रेरणा के बिना ही, सहायता करनेवाले मित्र के समान था ॥१॥

**कालियह्लद का वर्णन**

यद्यपि वह नाग, जल में ही छिपा रहता था, तथापि जिसके विष की गरमी के कारण, तपे हुए आकाश को छोड़कर ही पक्षी उड़ते हैं, अर्थात् उसके स्थान के ऊपर होकर पक्षी नहीं उड़ पाते हैं। एवं जिस ह्लद के ऊपर तथा चारों ओर, अपने शरीर के भस्म हो जाने के भय से, वायु भी प्रवाहित नहीं होता है। और यमराज की बहिन, यमुना भी, जिस कालियनाग को, नित्यनवीन पीडादायक, सबसे विशिष्ट, उदररूपी पात्र को ढकनेवाले एवं महान् दाहप्रद 'पित्तगुल्म'-नामक रोग की तरह धारण करती हुई, जिस कालियनाग की निश्वासरूप पवनों के महान्वेग से अत्यन्त वेगवाले तरङ्गों के अग्रभाग में जागता हुआ, अर्थात् प्रगट प्रकाशवाला, अच्छी प्रकार से पका हुआ जो 'संपाककुसुम' (अमलतास का पुष्प) उसके समान विष की भयङ्कर ज्वालाश्रेणी के द्वारा, लवणसमुद्र की बड़ी-बड़ी तरङ्गमाला से शोभायमान, रात्रिकालीन लवण की कान्तिविशेष की चमचमाहट के समान जिसकी उपमा दी जा सकती है, उस प्रकार के पित्त की तरह, सदा वमन करती रहती है ॥२॥

**स च महाह्रदो जलपटलमपिधाय समुद्धूताभिर्यदीयनिश्वासधूमधोरणिभिरन्तरनुमीयमान-विषवह्निमत्तया 'जलह्रदो वह्निमान् धूमात्' इत्यसदनुमानमपि सदनुमानतया प्रमाणयति। यस्य विषज्वालयाऽऽलयाय नेशते शतेनाऽनृज्वराणां ज्वराणां यादांसि विना तदीयोदारदारतनयादि ॥३॥**

**तन्निवासभूतभूतद्रोहसत्रमहानलकुण्डकल्पकल्पकालपुरुषनाभिह्रददेशीय-ह्रददेशीय-सीम्नि यदैव दैववशतो गता उदन्यायोगादन्यायोगान्यम्भांसि गावो गोपाश्च पिबन्ति स्म, तदैव श्रीकृष्णेच्छातोऽच्छातोदया अप्यप्राकृतदेहतयाऽहतयापि गततद्याथातथ्येन सर्वे विपद्यन्ते स्मेव ॥४॥**

---

और वह कालियनाग का 'महाह्रद' (एक योजन का बड़ा तालाब), जलसमूह को ढककर, भली प्रकार काँपनेवाली, कालीनाग के श्वासों के धूम की श्रेणियों के द्वारा, भीतर में अनुमान लगाई जानेवाली विषरूप वह्नि से युक्त होने के कारण, "यह जल का ह्रद वह्नि से युक्त है, इसमें धूम ही हेतु है" इस प्रकार के असत् अनुमान को भी 'सत्' (सच्चे) अनुमान के रूप में प्रमाणित कर रहा है। अर्थात् वह्नि के अनुमान में, जलह्रद सभी जगह विपक्ष कहाकर प्रसिद्ध है, किन्तु यहाँ तो, वही सपक्ष बन रहा है। यहाँ-पर समझनेवालों के लिये अनुमान का प्रयोग, इस प्रकार समझ लेना चाहिये, यथा—(**"पर्वतो वह्निमान् धूमवत्त्वात्" यो यो धूमवान् स स वह्निमान् यथा महानसः। यो धूमवान् न, स वह्निमान् न, यथा महाह्रदः। अत्राऽनुमाने महानसस्य सपक्षत्वं, ह्रदस्य विपक्षत्वं। अत्र तु ह्रदस्य सपक्षता इति वैपरीत्यात् असदनुमानं तदपि सदनुमानमिव दृश्यते, यतो धूमोऽस्तीति भावः।**) यह पर्वत, अग्नि से युक्त है। धूम से युक्त होने के कारण, जो-जो स्थान धूमवाला है, वही-वही अग्निवाला है, जैसे रसोईघर। जो धूमवाला नहीं है, वह अग्निवाला भी नहीं है, जैसे महाह्रद। इस अनुमान में 'महानस' (रसोईघर) की सपक्षता है, एवं जलह्रद की विपक्षता है। किन्तु यहाँपर तो, ह्रद की सपक्षता है। इस विपरीतता के कारण, 'असत्' (मिथ्या) अनुमान भी, सच्चे अनुमान की तरह दिखाई देता है। क्योंकि, यहाँपर भी धूम है। और जिस कालियनाग की विषमयी ज्वाला से उत्पन्न कुटिल वेगवाले सैंकड़ों प्रकार के ज्वरों के कारण, "कालिय-नाग की उदार-स्त्री एवं पुत्र आदिकों के बिना" उस ह्रद में कोई जलजन्तु निवास नहीं कर सकते हैं। (**"यादांसि जलजन्तवः" इत्यमरः**) इन पूर्वोक्त गद्यों में, 'आस्ते', 'उड्डीयन्ते', 'वहति', 'वमति', 'ईशते' इत्यादि वर्तमानकालिक क्रियाओं का जो प्रयोग है, वह, कवि के आन्तरिक अनुभवमय साक्षात्कार के आवेश से है, यह समझ लेना चाहिये, कोई अज्ञान से नहीं है। एवं ये वर्तमानकाल के प्रयोग, लीला की नित्यता का भी प्रतिपादन कर रहे हैं। क्योंकि, इस ग्रन्थ में ऐसे ही प्रयोग, प्रायः अधिक मात्रा में प्रयुक्त हुए हैं, यह भावार्थ है ॥३॥

उस कालियनाग का निवासभूत जो महान् अनलकुण्ड, उसके समान प्रलयकाल-सम्बन्धी पुरुष का जो नाभिह्रद, उसके समान जो ह्रद, अर्थात् कालियह्रद, उसके देश की सीमापर, दैवयोग से गये हुए गोगण एवं गोपगण, 'उदन्या' (पिपासा, प्यास) के कारण, (**अन्यायोगानि अन्यस्य कालियनागभिन्नस्य नास्ति योगो यत्र तानि**) कालियनाग से भिन्न, अन्य किसी के सम्बन्ध से रहित, जलों को जब पी गये, उसी समय वे सब, प्राणों से हीन-से हो गये। यद्यपि गैया एवं गोपों के शरीर, अप्राकृत होने के कारण, अर्थात् चिदानन्दमयमूर्ति होने के कारण मरे नहीं थे; अतएव, उनकी कान्ति का उदय भी छिन्न नहीं हुआ था। तथापि, श्रीकृष्ण की इच्छा से, उनके अप्राकृतदेह का यथोचित स्वभाव, कुछ दूर चला गया था;

तदनु दनुजदमनो मनोऽव्यथामासाद्य सहसाऽमृतरसनिःस्यन्दिना नयनकमलकोणेन जीवयामासेव। जीविताः सन्तस्ततो विस्मिताः स्मितामृतमुचः परस्परपरमप्रणयतयाऽऽयतया परस्परमालिङ्गन्तोऽगन्तोषमयमिव विन्दन्तो मिथः समूचिरे ॥५॥

'अचिरेण जीविता वयममुनाऽतो यमुनातोयपानतो मृताः पूर्वं यथाऽनघानघासुर-जठरवर्तिनोऽस्मान् जीवयामास, तदयं मृतसञ्जीवनः कोऽपि पदार्थः' इति सस्पृहं श्रीकृष्ण-मालोकयामासुः सखायः ॥६॥

कदम्बमारुह्य श्रीकृष्णस्य कालियह्रदे कूर्दनम्

श्रीकृष्णोऽपि स्वनाम्ना मित्रभूतायाः कृष्णाया हृच्छोधनार्थमिव तस्य काद्रवेयस्य द्रवे यस्यन् आकाशमुखचुम्बनार्थलम्बमानलालसयेव तुङ्गिमानमानयन्तमविकलदलकदम्बं कदम्बं समारुह्य कुटिलमलकनिकरं समूह्याऽसमूह्यातुलमहिमाऽलमहिमानभङ्गाय दृढतर-निबद्धपरिकरः करकमलतलेनोल्लास्य पुनरपुनरवस्त्रं समुष्णीषपट्टमाबध्य, माबध्यमानमाधुर्यो धुर्योऽखिलसौभगधुरन्धराणां, धुरं धराणां स्थेम्न आवहन्, प्रथमकैशोर-सुभगवयस्तया-ऽऽयस्तया मृदुभावपुषि वपुषि परिच्छिन्ने परिच्छिन्नेतरगरिमाऽनगरि-मानमर्दनमाधातुकामो

---

अतएव, वे मरे हुए-से दिखाई देते थे। क्योंकि, गद्य के अन्त में प्रयुक्त 'इव'-शब्द भी, उनके मरने की अवास्तविकता का व्यञ्जक है। (अत्र गद्ये—"ईषदसमाप्तौ कल्पप्-देश्य-देशीयरः" ५।३।६७। इति कल्पप् देशीयरौ तद्धित-प्रत्ययौ। द्वितीयः कल्पः प्रलयवाची। "संवर्तः प्रलयः कल्पः" इत्यभिधानात्। द्वितीयो देशीय इति देशसम्बन्धिवाची, 'वृद्धाच्छः' इति शैषिक-छ-प्रत्ययान्तत्वात्। "उदन्या तु पिपासा तृट्" इत्यमरः) ॥४॥

उसके बाद दैत्यदमन-कर्ता श्रीकृष्ण ने, मानसिकव्यथा को पाकर, अमृतरस बहानेवाले अपने नेत्रकमल के कोने से, उन सबको, मानो अचानक ही जीवित कर दिया। वे सब, जीवित होते ही, विस्मित होकर, मन्दमुसकानरूप अमृत की वृष्टि करके, आपस में विस्तृत परमप्रेम की भावनापूर्वक, परस्पर में आलिङ्गन करते-करते, मानो सुखमय पर्वत का ही लाभ करते हुए आपस में बोले—॥५॥

"अरे भैयाओ! हम सब तो, यमुना के जलपान से मर ही गये थे; किन्तु, इस श्रीकृष्ण ने, हम सबको शीघ्र ही जीवित कर दिया। और इसने तो, पापरहित एवं अघासुर के उदर में चले जानेवाले, हम सबको, पहले भी जिस प्रकार जीवित किया था, उसी प्रकार आज भी जीवित कर दिया है। इसलिये "यह तो कोई मृतसञ्जीवन-पदार्थविशेष ही है।" इस प्रकार कहकर, सभी सखा आकांक्षापूर्वक, श्रीकृष्ण की ओर देखने लग गये ॥६॥

**कदम्बपर चढ़कर श्रीकृष्ण का कालियह्रद में कूदना**

उसके बाद श्रीकृष्ण भी, मानो अपने नाम की समानता से मित्र बनी हुई, 'कृष्णा' (यमुना) के हृदय को शुद्ध करने के लिये, एवं उस कालियनाग के दूर करने के निमित्त प्रयत्न करके, कदम्ब के ऊपर चढ़कर, यमुना के जल में कूद पड़े [यह हुआ अन्वय। अब, प्रत्येक पद की व्याख्या होती है]। वह कदम्ब, मानो आकाशरूप मित्र के मुखचुम्बन करने के लिये, बढ़ी हुई लालसा से ऊँचेपन को धारण कर

हर्षोत्कर्षोत्कमना मनागनुचरनिकरमालोक्य 'मा भेतव्यमाभेतव्ययमिहैव धेनुसम्भालनया स्थातव्यम्' इति हसितसितदशनरुचिरुचिराधरमाभाष्य माभाष्यमाणप्रभावो भावोन्नतधीर-धीरतिविषमविषमहानलपच्यमानकीलालं कीलालङ्घित-खचर-भूचर-भूतनिकरं तं महाह्लद-मतिगभीरमभीरमलपराक्रमपराऽऽक्रमणकुशलतया कुशलतया सुरुचि-रुचिरपल्वलशकलमिव मन्यमानोऽन्यमानोत्कर्षहारी दूरतरमुड्डीय झषं जिघृक्षन्नतितरस्वी मत्स्यरङ्क इव तरसा रसादम्भसि निपपात । ततश्च,

> निष्पातावेगविग्न-द्विगुणितलहरीजालमूर्द्ध्वोर्द्ध्ववृद्धि-
> प्रस्फारस्फेम फेनस्फुरदुरुगरलस्फीतविस्फायिताम्भः ।
> आमूलस्थूलकूलङ्कषतरल-समुत्तुङ्गभङ्गप्रसङ्ग-
> त्रासाद् दूरेऽपसर्पत्-पशु-पशुपशिशु क्षुब्धताऽऽसीद् ह्लदस्य ॥७॥

---

रहा था, एवं उसके पत्रसमूह भी सूखे नहीं थे । कारण उस कदम्ब को, श्रीकृष्ण भगवान् के भावी चरण-स्पर्श के सौभाग्य की प्राप्ति होनी थी । अथवा श्रीधरस्वामी के कथनानुसार, स्वर्ग से अमृत लाते समय, गरुडजी के बैठ जाने के कारण, वह कदम्ब, सूखा नहीं था । श्रीकृष्ण भी कुटिल-अलकावली को बाँधकर, अतर्क्य, अगम्य, अतुलनीय महिमा से पूर्ण होकर, विशेष करके कालियनाग का मान भङ्ग करने के लिये, अपनी फेंट को खूब कसकर बाँधकर, जल में कूदते समय, पुनः न गिर जाय, इस धेय से, अपनी पगड़ी को, अपने करकमल के तलभाग से ऊँची करके, पुनः अच्छी तरह से बाँधकर, शोभा के द्वारा निबद्ध माधुर्य से युक्त होकर, समस्त सौन्दर्य, पराक्रम, अथवा महाकीर्ति को धारण करनेवालों के अग्रगण्य होकर, पर्वतों की स्थिरता के भार को भली प्रकार धारण करते हुए, एवं 'आयास' (प्रयत्न)वाली प्रथम किशोरा-वस्था की सुन्दरता के कारण, कोमलभाव के पोषण करनेवाले परिच्छिन्न शरीर में भी, 'अपरिच्छिन्न' (अनन्त) गौरव को धारण करके, (**न अञ्चति गच्छतीत्यनक् अरिः शत्रुः कालियस्तस्य मानमर्दनं कर्तुकामः**) कालियह्लद को छोड़कर न जानेवाले, कालियनागरूप शत्रु के मान का मर्दन करने की इच्छा से युक्त होकर, हर्ष के उत्कर्ष से उत्कण्ठित मनवाले होकर, मित्रमण्डल की ओर सरस दृष्टि से किंचिद् देखकर, "हे प्रिय मित्रो ! तुम सब भय मत करो । किन्तु, अपनी कान्ति के व्यय से रहित होकर, गैयाओं को सँभालकर, यहीं स्थित रहो, अर्थात् मेरे लिये शोक नहीं करना ।" इस प्रकार हास्य एवं श्वेत दाँतों की कान्ति से मनोहर अधर की शोभापूर्वक कहकर, (**मा न भाष्यमाणः अकथ्यमानः प्रभावो यस्य**) अकथनीय प्रभाव से युक्त होकर, शूरवीरता के भाव से उन्नत एवं धीर बुद्धि से युक्त होकर, "जिसका जल अतिशय भयङ्कर विष की महान् 'अनल' (अग्नि) से पक रहा था, एवं विष की ज्वालाओं के द्वारा जो आकाशचारी एवं भूचारी प्राणीमात्र को अपने में गिरा लेता था, अतिशय गम्भीर उस महाह्लद को" निर्भय होने के नाते, एवं निर्मलपराक्रम के द्वारा, शत्रु के आक्रमण के विषय में कुशलता के कारण, (**कुशं जलं तत्सम्बन्धिन्या लतया शैवालेन सुरुचिरं चिरपल्वलशकलं चिरकालीन-क्षुद्रसरः खण्डं मन्यमानः । "कुशमप्सु च" इत्यमरः**) जलसम्बन्धी काई से सुन्दर, चिरकालीन छोटे-से सरोवर के खण्ड की तरह मानकर, दूसरे जन के अभिमान एवं उत्कर्ष के अपहारक बनकर, बहुत दूरतक उड़कर, मछली को पकड़ने की इच्छावाले अतिशय वेगशाली 'मत्स्यरङ्क' ('मछरङ्गा'-नामक पक्षी) की तरह, वेगपूर्वक एवं 'रसात्', अर्थात् अतिशय उत्साहपूर्वक, कालियह्लद के जल में कूद पड़े ।

उसके बाद कालियह्लद की क्षुब्धता हो गई, अर्थात् उसमें तरंगें उठने लग गईं । वह क्षुब्धता,

किञ्च, पातालोदरदरणेच्छयेव मज्जन्, मज्जानं स्फुटमिव कम्पयन्नहीनाम् ।
आन्दोलं व्यतनुत बाहुमण्डलाभ्यां, प्रेङ्खोलद्गरलशिखाभृतो ह्रदस्य ॥८॥

ततश्च, कुतोऽकस्मादस्माद्दृगपरिचितोऽयं ह्रदपयः-
समान्दोलो दोलोल्लहरिभरभीमः समजनि ।
इति स्फायत्तर्कस्मयरसभृता तेन फणिना
फणीन्द्राणां तेजोहर इव मणीन्द्रः स ददृशे ॥९॥

तमालोच्य तमालोच्यमान-सादृश्यं दृश्यं निरातङ्कं तं कञ्चन परममनोहरं हरन्तमिव दर्पं कन्दर्पं कंसयन्तमिव माधुर्येण माधुर्येण सप्रकोपरुषा परुषायितमनाः प्रौढाभोगेन भोगेन स कालीयः कालीयकसुरभिशरीरं समवेष्टयत् । भगवानपि न पिहितैश्वर्यः प्रजगल्भे ॥१०॥

तमथ मथनमघस्य प्रांशुप्रांशुभरेण तेनैव कैशोरोत्सवपुषा वपुषा स्तोकमपि

---

इस प्रकार हुई कि, "श्रीकृष्ण के कूदकर गिरने के वेग से, उसके जल की तरङ्गश्रेणी दुगनी हो गई; एवं ऊपर-ऊपर की ओर वृद्धि के विस्तार की अधिकता हो गई; एवं फेनों के द्वारा तथा उसी समय स्फूर्ति पानेवाले भारी 'गरल' (विष) के द्वारा, क्रमशः बढ़े हुए जल भी विशेष वृद्धि को प्राप्त हो गये; तथा मूल से लेकर स्थूल एवं कूल को काटनेवाली चञ्चल, अत्यन्त ऊँची तरङ्गों के सम्बन्ध से उत्पन्न हुए भय के कारण, गो आदि पशु एवं ग्वालबाल भी दूर भागने लग गये ॥७॥

किंच श्रीकृष्ण ने, मानो पाताल के उदर को दलन करने की इच्छा से, कालियह्रद में गोता लगाते-लगाते, एवं स्पष्टरूप से मानो सर्पों की मज्जा (हड्डियों के भीतर का गुद्दा) को कम्पित करते-करते, अपने बाहुमण्डल के द्वारा, चञ्चल विष की लपटों को धारण करनेवाले, उस कालियह्रद की खलबली का विस्तार कर दिया ॥८॥

उसके बाद उस कालियनाग ने, "हमारे जैसों के अपरिचित, एवं चलती हुई तरङ्गों की अधिकता से भयङ्कर, इस कालियह्रद के जल की खलबली, अचानक कहाँ से एवं किस व्यक्ति के द्वारा उत्पन्न हो गई है ?" इस प्रकार से बढ़ते हुए तर्क एवं विस्मयरस से परिपूर्ण होकर, श्रेष्ठातिश्रेष्ठ सर्पों के तेज को हरनेवाले गारुत्मतमणि की तरह, इन्द्रनीलमणिस्वरूप उन श्रीकृष्ण का दर्शन किया ॥९॥

उस कालिय ने श्रीकृष्ण को देखकर, प्रौढ परिपूर्णतावाले अपने शरीर के द्वारा, उनके शरीर को परिवेष्टित कर लिया (यह अन्वय है)। उस समय श्रीकृष्ण, (**तमालेन सह उच्यमान वर्ण्यमानं सादृश्यं यस्य तम् । दृश्यं दृग्भ्यां हितं वस्तुशक्तित्वात्**) तमालवृक्ष के साथ कही हुई समानता से युक्त थे, वस्तुशक्ति के कारण, प्राणीमात्र के नेत्रों के हितकारक थे, निःशङ्क थे, सदैव से प्रसिद्ध थे, अनिर्वचनीय मनोहर थे, मानो दर्शनमात्र से ही गर्व का हरण कर रहे थे, एवं शोभा की अग्रगण्यता से परिपूर्ण माधुर्य के द्वारा, मानो कामदेव को भी धिक्कृत कर रहे थे, एवं उनका शरीर, 'कालीयक' (एक प्रकार के चन्दन)की-सी सुगन्धीवाला था। इस प्रकार के प्रभावशाली श्रीकृष्ण को देखकर भी, वह नाग, बढ़े हुए क्रोध से कटु-चित्तवाला हो गया; अतः, वह महामूर्ख था, यह भावार्थ है। भगवान् श्रीकृष्ण भी, अपने ऐश्वर्य को न छिपाकर, 'प्रगल्भता' (वीरता) दिखाने लग गये ॥१०॥

**महायाममिव मन्यमानो मानोद्धतः स भोगी भोगकाण्डेन प्रकाण्डेन प्रवेष्टयन्नपर्याप्तमन्वभूत् ॥११॥**

**श्रीकृष्णस्य विलम्बदर्शनाद् व्रजे सर्वेषां व्याकुलता**

**एवमिच्छयाऽच्छयाऽऽपन्नपन्नगबन्धलीलो मद्रश्रीतरुरिवाऽसांवक्षोभो वक्षोभोन्मिश्रयितव्यनव्यकौस्तुभस्तु भगवान् तावदेव व्यलम्बिष्ट, यावत् कर्तव्यफणिवरफणामण्डलताण्डवालोको लोकोत्तरचमत्कारी भवति अन्यकामखिलानामखिलानामेव व्रजवासिनामिति अनन्यदेवतेषामन्यदेव तेषामथ प्रेम वर्धयितुं वर्धयितुं च धैर्यं त्वरागमनाय रागमनायत्तं च विलोकयितुमातङ्कपिशुनामाऽऽशु नामारिष्टकल्पनां व्रजे कारयामास ॥१२॥**

---

उसके बाद विषय-भोगपरायण वह कालियनाग, गर्व से उद्धत होकर, (**प्रांशु उन्नतः प्रकृष्टोंऽशुभरो यत्र तेन**) उन्नत एवं प्रकृष्ट किरणों की अधिकता से युक्त, एवं किशोरावस्था के उत्सव की पुष्टि करनेवाले उसी शरीर के द्वारा, अत्यन्त छोटे अघासुरारि श्रीकृष्ण को भी, मानो महान् विस्तार से युक्त मानता हुआ, अपने बहुत बड़े शरीर के विभाग के द्वारा, लपेटता हुआ भी, 'अपर्याप्त' (असीम) अनुभव करने लग गया ॥११॥

**श्रीकृष्ण के विलम्ब को देखकर, व्रज में सबकी व्याकुलता**

इस प्रकार अपनी निर्मल इच्छा से, उस नाग के द्वारा बन्धन की लीला को अङ्गीकार करनेवाले, भगवान् श्रीकृष्ण तो, चन्दन के वृक्ष की तरह क्षोभरहित होकर, एवं अपने वक्षःस्थल की कान्ति के द्वारा, नवीन कौस्तुभमणि को उत्कर्षपूर्वक मिश्रित करने की अभिलाषा से युक्त होकर (इस कौस्तुभमणि को, श्रीकृष्ण की स्तुति करने के बाद, नागपत्नियाँ ही, श्रीकृष्ण के भेंट करेंगी) भी, उस नाग के दमन के लिये, तभीतक विलम्ब करते रहे कि, जबतक सर्पश्रेष्ठ उस कालीनाग की फण-मण्डलीपर किये जानेवाले ताण्डव-नृत्य का दर्शन, लोकोत्तर चमत्कारी हो पाता है। अथवा वे, इतने लम्बे बन गये कि, जिनकी लम्बाई के अनुसार, उस नाग को भी, अपनी लम्बाई का आविष्कार करना पड़ गया। वह लोकोत्तर चमत्कार भी, समस्त व्रजवासियों को ही दिखाना था। क्योंकि, वे व्रजवासी, श्रीकृष्ण से भिन्न वस्तु की कामना में, अपने को न्यून ही मानते थे। (अतः "नगरस्थ वे समस्त व्रजवासी, यहाँ किस प्रकार उपस्थित हों" यह विचारकर श्रीकृष्ण ने, अपनी इच्छाशक्ति से, अनेक अपशकुन दिखाकर, नगर से निकाल कर, मानो स्वयं ही बुला लिये) क्योंकि, वे व्रजवासी, (**न अन्यां देवतामपि इच्छन्तीति क्विप् तेषां, देवताऽपि यदि पुत्रादिरूपेण स्वयमागत्य तिष्ठेत् तामपि कृष्णं विना नेच्छन्तीत्यर्थः**) ऐसे कृष्णनिष्ठ हैं कि, श्रीकृष्ण से भिन्न, किसी देवता को भी नहीं चाहते हैं, अर्थात् यदि कोई देवता भी, पुत्र आदि के रूप से, स्वयं आकर भी, उनके निकट रहना चाहे तो, उसको भी नहीं चाहते हैं। यदि कोई कहे कि, ऐसे अनन्य-भक्तों को, विषभरे कालियह्रद में अपने को दिखाकर, दुःखी क्यों किया ? इसके उत्तर में कहते हैं कि, उनके अन्यदेव, अर्थात् सर्वविलक्षण प्रेम को बढ़ाने के लिये। तात्पर्य—"**सुखं हि दुःखान्यनुभूय शोभते, घनान्धकारेष्विव दीपदर्शनम्**" "घने अन्धकार में, दीपक के दर्शन की तरह, सुख भी, दुःखों के अनुभव करने के बाद ही, सुशोभित होता है" इस नीति के अनुसार, पहले थोड़ा-सा दुःख दिखाकर, पीछे अपनी प्राप्ति से, उनको आनन्दरूप सिन्धु में गोता लगवा देंगे। अतएव, शीघ्र आने के लिये, उनके धैर्य को (**वर्धयितुं छेत्तुं, 'वर्ध छेदने' चौरादिकः**) छिन्न करने के लिये, और उनके स्वतन्त्र अनुराग को देखने के लिये, भय की सूचक, अपशकुन की कल्पना, व्रज में, कृष्ण ने स्पष्टरूप से शीघ्र ही उपस्थित कर दी ॥१२॥

**तावदेवमनुकूलमनुकूल-विपर्यस्तं प्राणेश-श्रीकृष्णोत्थान-विलम्ब-लम्बमानमाभील-माभीलमालम्बमानाः पशवः शिशवश्च शिथिलजीवना विहायसि च विहाय सिचयकचप्रचयादि-संवरणं गीर्वाणा बाणाहता इव मर्मव्यथापन्ना हाहेति स्रवदस्रवदनधावना धावनासमर्था निधाय करयुगलं मूर्धनि ध्वनिमुक्तकण्ठमुभये भयेन शोकेन केनचिदार्ताः 'कष्टं भोः कष्टं हा हता हा हताः स्म' इति निरालोकं लोकं सकलमेव वीक्षमाणा यावदासादित-मूर्च्छां मूर्च्छां प्राप्नुवन्ति स्म, तावदेव व्रजनगरजनगरलोदधिनेवातिकष्टेनारिष्टेनाऽविकृतिविकृति-विभावकेनेवाऽभावि ।।१३।।**

**यथा दिनकरमुखाभिमुख-मुखरता-खरतार-ध्वनि-ध्वनिताशिवाभिः शिवाभिर्निर्धूलीधू-लीढाभिरपि धूमधूमलतया मलीमसतया संवादिगवलाभिर्दिगवलाभिः, विडम्बितनिर्महो-मणिनाऽहोमणिना, खरतरस्पर्शनेन स्पर्शनेन, बभूवे भू-वेपथुना पृथुना पृथगेव, पस्पन्दे वामनयनाऽवामनयनादि, पुंसां तु वामनयनादि, उभयेषामेव व्यथमानमानसत्वं न सत्त्वं तावत् कमप्यनुद्वेगमाशिश्राय ।।१४।।**

---

तबतक इस प्रकार यमुना के तीरपर, पशु एवं शिशुगण, अर्थात् गैया एवं ग्वालबाल, अनुकूलता के प्रतिकूल एवं प्राणनाथ श्रीकृष्ण के जल में से उठने के विलम्ब के कारण, अत्यन्त लम्बे एवं अच्छी प्रकार भयदायक 'आभील' (कष्ट) का आश्रय लेकर, जीवन की ओर से शिथिल होकर, और आकाश में देवगण भी, बाणों के द्वारा पीड़ित हुए व्यक्तियों की तरह, मार्मिक व्यथा को पाकर, अपने वस्त्र, एवं केशसमूह आदि के ढकने को छोड़कर, हा-हाकारपूर्वक बहती हुई अश्रुधारा से धुले हुए मुखोंवाले होकर, तथा दौड़ने में असमर्थ होकर, अपने-अपने दोनों हाथों को मस्तकपर धरकर, पशु एवं शिशुगण, ये दोनों ही, किसी अनिर्वचनीय भय एवं शोक के द्वारा आर्त होकर, गला फाड़-फाड़कर, "अरे भैयाओ ! महान् कष्ट है, महान् खेद की बात है; हाय ! मारे गये ! हाय ! मारे गये !!" इस प्रकार कहकर, समस्त लोक को प्रकाश से शून्य अन्धकारमय देखते-देखते, जिस समय वृद्धि को प्राप्त होनेवाली मूर्च्छा प्राप्त कर लेते हैं, उसी समय व्रज के नगरोंमें स्थितजनों के निकट, विष के समुद्र की तरह, अतिशय कष्टप्रद, अनिष्ट-सूचक उत्पात प्रगट हो गया। वह उत्पात, (**अविकृतिः विशेषेण क्रियाराहित्यं निश्चेष्टत्वं प्रलय इति यावत्, सैव विकृतिः सात्त्विकविकारोऽष्टमस्तद्विभावकेन तज्जनकेनेव**) विशेष करके क्रिया की रहिततारूप 'प्रलय'—नामक अष्टम सात्त्विकविकार का उत्पादक था। अर्थात् व्रजवासियों के शरीर में, अष्टम सात्त्विकभाव का जनक था ।।१३।।

वे उत्पात इस प्रकार हैं, यथा—उस समय गीदड़ियाँ, सूर्य की ओर किये हुए मुखों की 'मुखरता' (वाचालता) के कारण, तीक्ष्ण एवं ऊँचीध्वनियों के द्वारा, अमङ्गल की सूचक हो गई। एवं दिशारूप अङ्गनाएँ, धूलियों के कम्पन की अवज्ञा से रहित होकर भी, धूम से धूमिल एवं मलिनता के कारण, (**संवादि सादृश्यधारि गवलं माहिषं शृङ्गं यासां ताभिः**) भैंस के सींगों के समान काली हो गई। एवं 'अहोमणि' (सूर्य) भी, बिना तेजवाली मणि के समान, निस्तेज हो गया। एवं वायु भी, अत्यन्त तीखे स्पर्शवाला हो गया। तथा सब की अपेक्षा अपनी अधिकता दिखाता हुआ भूकम्प भी, अधिकरूप से उत्पन्न हो गया। और स्त्रियों के दक्षिण-नेत्र आदि एवं पुरुषों के वाम-नेत्र आदि अङ्ग, फड़कने लग गये। इस

इत्येवंविध-विविध-विरुद्धाऽभावुकभाऽऽवुक-महातङ्क-पङ्कपङ्किलहृदः सर्व एव घोषा घोषाधिराजेन समं समन्तत उद्भूत-भूत-विप्लवमिव मन्यमाना मानातीतं कृष्णानुभावं ह्यनुभावं भावं च नानुभवन्त इति तं प्रति शशङ्किरे ॥१५॥

'अहो ! अद्य महाबुद्धिबलेन बलेन विना वनं गतवानेकोऽनेकोपद्रवकराऽवकराऽरि-घोरं निरघोऽरं निरवधानैः शिशुभिः पशुभिः पथि नाऽभिज्ञैः सह स हताः स्मो न विद्मः शिव ! शिव ! किं कष्टं समजनि' इति नीतिमन्तः ॥१६॥

व्रजवासिनां कालियह्रदे आगमनं विलापश्च

त्वरितमेव यथावस्थितमवस्थितमपहाय हायनोर्ध्वमपि बालकमारभ्य सकला एव विकला, विकला एव विवृद्धशोककृष्णवर्त्मना कृष्णवर्त्मनामुद्देशेन कुलवधूसमेतपुरपुरन्ध्रीभिः समं व्रजेश्वरी बालवृद्धतरुणाभीरैः सह सहसंकर्षणो व्रजेश्वरश्च त्रिभुवनविलक्षणलक्षण-

---

प्रकार स्त्री-पुरुषरूप दोनों प्रकार के प्राणियों के व्यथित हुए मन के भाववाले प्राण ने, कौन-से उद्वेग का आश्रय नहीं लिया ? अपितु, सभी प्रकार के उद्वेगों की प्राप्ति कर ली। **'सत्त्वं भावे स्वभावे च व्यवसाय-प्रभावयोः। पिशाचादौ गुणे प्राणे बले जन्तौ च चेतसि" इत्यमरमाला** ॥१४॥

इस प्रकार अनेक प्रकार के विरुद्ध जो 'अभावुक' (अकुशल) उसकी 'भा' (कान्ति) के 'आवुक' (जनक) जो महान्, 'आतङ्क' (आशङ्का)रूप पङ्क के द्वारा, जिनके हृदय पङ्किल हो गये हैं, वे सभी 'घोष' (गोप), व्रजराज श्रीनन्द के साथ, चारों ओर उत्पन्न हुए प्राणियों के प्रलय की तरह मानते हुए, श्रीकृष्ण के संख्यातीत प्रभाव को बारंबार अनुभव करके भी, प्रेम के कारण अनुभव में न लाते हुए **"अनिष्टाशङ्कि हि सुहृदां हृदयं भवति"** इस न्याय के अनुसार, श्रीकृष्ण के प्रति, अनेक अनिष्टों की आशङ्का करने लग गये ॥१५॥

उन गोपों में से, कुछ नीतिमान् गोप तो, इस प्रकार बोले कि, "हाय ! आज तो वह श्रीकृष्ण, महती बुद्धि एवं महान् बल से युक्त बलदेव के बिना, मार्ग के विषय में सर्वथा अनभिज्ञ एवं असावधान ग्वालबालों के साथ एवं पशुओं के साथ, अकेला ही, शीघ्र ही वन को चला गया है। वह वन तो, अनेक प्रकार के उपद्रवकारक दोष से परिपूर्ण शत्रुओं के कारण, भयङ्कर हो रहा है; एवं श्रीकृष्ण तो 'निरघ' है, अर्थात् किसी का भी अपराध नहीं करता है। हाय ! उसके बिना हम सब तो मारे गये।" "शिव ! शिव !! हाय ! हाय !! कृष्ण के निकट कौन-सा कष्ट उत्पन्न हो गया। इस बात को हम नहीं जानते हैं।" यहाँपर "शिव ! शिव !!" यह महान् कष्टवाचक अव्यय है। इसी प्रकार "हरि ! हरि !!" यह भी, कष्टवाचक अव्यय है; यह जानना। जिसका प्रयोग, श्रीप्रबोधानन्द सरस्वती ने, अपने 'श्रीवृन्दावन-महिमामृत' में, इस प्रकार किया है—**वरं वृन्दारण्ये हरि हरि करे खर्परभृतो, भ्रमामो भैक्ष्यार्थं श्वपच-गृहवीथीषु दिनशः** ॥१६॥

**व्रजवासियों का कालियह्रदपर आना एवं विलाप**

इस प्रकार एक वर्ष से अधिक अवस्थावाले बालकों से लेकर, सभी व्रजवासी, अपने भोजन-पान आदि की चेष्टा को, जैसी की जैसी छोड़कर, बढ़ी हुई (**शोक-कृष्णवर्त्मना शोकाग्निना "बर्हिःशुष्मा कृष्णवर्त्मा शोचिष्केश उषर्बुधः" इत्यमरः** शोकरूप अग्नि के द्वारा विकल हो गये, एवं विकल अवस्था में ही, कृष्ण के चरणचिह्नों के द्वारा, कृष्ण के मार्गों का अनुसन्धान लगाकर, कुलवधू से युक्त व्रज की पति-

**भगवच्चरणकमललक्ष्मानुसारेण कातरमनसो मनसोऽग्रत एव तं देशमासेदुः। केवलं स्थावर-तयाऽवरतया शोचन्तीवात्मानमनिशान्तानि निशान्तानि स्थितानि ॥१७॥**

**एवमागताश्च ते तं देशं तद्देशं तमन्तरेण रुदतः शिशूनपि परमशोकातुरानवलोक्य प्रश्नमन्तरेणैवमन्तरेणैव निवेदितमवगत्य श्रीकृष्णस्य विषह्लदाप्लवनं विषह्लदाप्लवनं कृतवन्तमिवात्मानं तटस्था एव जानन्ति स्म ॥१८॥**

**आपादाग्रशिरोविषानलमहोमाहात्म्यदग्धा इव**
**ज्वालाजालकरालभस्मितहृदः सर्वे निपेतुर्भुवि।**
**वात्यावर्तविपाटिता इव लता नार्यो नराश्च क्षणाद्**
**मूलच्छेदधुता द्रुमा इव ह्लदप्रान्तस्थलीं तस्तरुः ॥१९॥**

**हा तात ! तातवत्सल !, किं कृतमतिसाहसं सहसा।**
**इति बाष्परुद्धकण्ठं, रुदन्मुमूर्च्छ व्रजाधीशः ॥२०॥**

---

पुत्रवाली स्त्रियों के साथ व्रजेश्वरी-यशोदा, एवं बाल-वृद्ध-तरुणगोपों के साथ, तथा बलदेव के साथ व्रजराज-श्रीनन्दजी भी, कातर मनवाले होकर, त्रिभुवन में विलक्षण वज्र, अंकुश, ध्वजा, कमल आदि चिह्नों से युक्त, श्रीकृष्ण भगवान् के चरणकमलों के चिह्नों के अनुसार, मानो मन से भी पहले ही, उसी कालियह्लद के तटपर आ गये। किन्तु, स्थावर होने के कारण, अतएव तुच्छ होने से चलने में असमर्थ होने के कारण, अपना शोक-सा करनेवाले, अतएव दुःख की शान्ति को न प्राप्त करनेवाले केवल व्रज के 'निशान्त' (घर) ही, वहाँपर स्थित रह गये (**"निशान्तं गृह-शान्तयोः" इत्यमरः**), अर्थात् चलनेवाले सभीप्राणी, कालीदहपर उपस्थित हो गये। केवल स्थावर, घर, वृक्ष आदि वहीं रह गये ॥१७॥

इस प्रकार उसी स्थानपर आये हुए, वे व्रजवासीजन, उस समय श्रीकृष्ण के बिना रोते हुए, परमशोकातुर बालकों को देखकर, "तुम्हारे, प्राणप्यारे कृष्ण कहाँ हैं ?" इस प्रकार के प्रश्न के बिना ही, एवं "हाय ! वह तो, कालीदह में कूद पड़ा है" इस प्रकार के निवेदन के बिना ही, उनके आकार से ही श्रीकृष्ण के विषमय ह्लद में कूदने को समझकर, तीरपर स्थित होकर भी, मानो अपने को भी विषमय ह्लद में गोता लगाते हुए जानने लग गये ॥१८॥

वे सभी व्रजवासी, चरण से लेकर सिरपर्यन्त, विषरूप अग्नि के तेज के प्रभाव से, जले हुए-से होकर, ज्वालाश्रेणि की भयङ्करता से भस्मित हृदयवाले होकर, भूमिपर गिर पड़े। एवं कालियह्लद के प्रान्त की भूमि, स्त्रियों ने तो, आँधी के चक्कर के द्वारा उखाड़ी हुई लताओं की तरह; तथा मनुष्यों ने, मूल कट जाने से कम्पित होकर गिरनेवाले वृक्षों की तरह, क्षणभर में आच्छादित कर दी ॥१९॥

"हा प्यारे पुत्र ! हा पितापर प्यार करनेवाले लाल ! तुमने 'सहसा' (अचानक) यह महान् साहस क्यों कर डाला ?" इस प्रकार कहते हुए, व्रजराज, बाष्प के कारण रुके हुए गले से गद्गद होकर, रोते-रोते मूर्च्छित हो गये ॥२०॥

व्रजजनप्रिय ! वत्स ! विपद्यते, व्रजजनस्तव दर्शय सन्निधिम् ।
अहह हा बत हेत्यनुलापिन-,स्तमभितः पतिता भुवि गोदुहः ॥२१॥

समदुःखसुखा व्रजेशभार्यां, परितस्तां पतिताः सहैव गोप्यः ।
कुररीमिव शोककर्शिताङ्गीं, विलपन्तीं करुणस्वरं विलेपुः ॥२२॥

नवमुग्धदृशः कुमारिकाश्च, प्रथमानप्रथमानुरागभाजः ।
स्खलिता भुवि मूर्च्छयैव सख्या, कृतसान्त्वा इव नो तदा विलेपुः ॥२३॥

**बलरामेण सर्वेषां सान्त्वनम्**

एवं तदा तदाकाराकारितमनस्तयाऽनस्तयाऽप्राकृततयाऽऽततया च तथाविधेऽपि शोके जीवितानि वितानित-स्थेमानि न परं यदि बहिरभूवन्, तदा करुणविलापशब्दगुणं गगनम्, अश्रुनिर्झरमयो ह्रदतटः, निःसहनिपतितैः कलेवरैश्छिन्नलताद्रुममयीव धरणी, शोकमयः समय इति स्थिते कृष्णानुभाव-भावनाकुतूहलिना हलिना किञ्चिदूचे ॥२४॥

'हंहो तात ! तातप्यमान-मानसतया समेधमानेन माऽनेन शोकेन स्वदेहः खेदयितव्यो दयितव्योऽयं कृष्णस्य ॥२५॥

---

"हे व्रज के जनमात्र के प्यारे ! लड़ैते-लाल ! तुम्हारा व्रज का जनमात्र ही, तुम्हारे वियोग में मरा जा रहा है, अपनी निकटता का दर्शन करा दीजिये । हाय ! हाय !! बड़े खेद की बात है ।" इस प्रकार बारंबार कहनेवाले, व्रजराज के मित्ररूप गोप, व्रजराज के चारों ओर भूमिपर गिर पड़े ॥२१॥

व्रजेश्वरी-यशोदा के सुख-दुःख में समान रहनेवाली व्रजेश्वरी की सखीरूपा गोपियाँ, व्रजेश्वरी के साथ ही, उन्हीं के चारों ओर भूमिपर गिर पड़ीं । अतएव शोक से कर्षित अङ्गोंवाली, एवं कुररी की तरह विलाप करनेवाली व्रजेश्वरी के साथ, करुणस्वर से विलाप करने लग गईं ॥२२॥

मुग्धदृष्टिवाली नवीन बहु-बेटियाँ, बढ़नेवाले प्राथमिक अनुराग से युक्त होने के कारण, भूमि में तो गिर पड़ीं; किन्तु उन्होंने, उस समय कुछ विलाप नहीं किया । कारण, वे विशेष मूर्च्छित हो गई थीं, मानो किसी प्रियसखी की तरह, मूर्च्छादेवी ने ही, उनको सान्त्वना दे दी थी ॥२३॥

**बलरामजी के द्वारा सब को सान्त्वना**

इस प्रकार व्रजवासियों के मन, मानो श्रीकृष्ण के आकार ने अपने पास ही बुला लिये हैं, ऐसी भावना से, एवं अस्त न होनेवाली विशाल अप्राकृतता के कारण, उस प्रकार के शोक में भी, उनके प्राण स्थिरता का विस्तार करके, जब केवल शरीर से बाहर नहीं निकले, तब आकाश, करुण-विलापमय शब्द-गुणवाला हो गया; कालियह्रद का तट, अश्रुप्रवाहमय हो गया; एवं पृथ्वी, व्रजवासियों के शरीरों के द्वारा कटी हुई लता वृक्षमयी-सी हो गई; और समय भी, मानो शोकमय ही हो गया । ऐसी स्थिति में, श्रीकृष्ण के प्रभाव की भावना से ही, कौतूहल रखनेवाले बलदेवजी ने, कुछ कहना आरम्भ कर दिया—॥२४॥

"अजी ! पिताजी ! देखो, मन के सन्ताप को विशेषतापूर्वक बढ़ानेवाले, अतएव, स्वयं बढ़नेवाले इस शोक के द्वारा, इस अपने कोमल शरीर को खेद न पहुँचाइये । क्योंकि, आपका यह शरीर, श्रीकृष्ण की दया का पात्र है ॥२५॥

**भो मातर्मातःपरं विलप, लपनं मे निर्धारय, धारय धृतिम्, भो भोः पौरजानपदाः ! विपदाविष्करणेन माऽपरं परं सन्तापमाप्तुमर्हत ॥२६॥**

**अस्य हि मदवरजस्य मदवरजस्य शौर्यस्य महिमानं हि माऽऽनन्दवर्धनं भवन्तो जानन्ति, जानाम्यहमेव केवलम्, केऽवलम्बन्ताममरपरिवृढा अपि यल्लवाऽवबोधम् ॥२७॥**

**बोधं प्राप्नुत, ईषत्करः खल्वयमनेन पुन्नागेन नागेनस्य पराभवः । नाऽगेनपराभवः पवनेन कर्तुं शक्यते । न मयूखमालिमालिन्यं तमसा कर्तुं प्रभूयते । न च समूहो महानलस्य नलस्य वनेन निर्वाप्यते । किमस्य मकरकुण्डलिनः कुण्डलिनः क्षुद्रतमाद् भय-सम्भावनम् । तदधुना सन्तापमुपशयत, पश्यत भुजङ्गापसदममुमुक्तशौर्यो मुक्तप्राणमिव कृत्वा समुत्थितप्रायोऽयमभिप्रायोऽप्रमभिमतो मम निश्चीयताम् ॥'२८॥**

---

"अरी यशोदा-मैया ! देख, अब यहाँ से आगे और विलाप मत कर। मेरे वचन को निर्णय कर ले, एवं धैर्य धारण कर ले। हे मेरे प्यारे ! पुरवासियो ! एवं हे देशवासियो ! देखो, तुम सब, इससे आगे विपत्ति को प्रगट करके विशेष सन्ताप प्राप्त करने के योग्य नहीं हो ॥२६॥

"देखो, तुम सब, मेरे छोटेभाई, इन श्रीकृष्ण की शूरवीरता की सर्वानन्दवर्धक महिमा को नहीं जानते हो। क्योंकि, इनकी शूरवीरता, 'मदवर' (श्रेष्ठातिश्रेष्ठ-महाहङ्कार) से उत्पन्न हुई है, इसलिये इसके आगे, यह बिचारा कालिय, क्या कर सकेगा ? इसकी महिमा को तो केवल मैं ही जानता हूँ। देवताओं में श्रेष्ठ, ऐसे कौन-से देवता हैं कि, जो इसकी महिमा के लेशमात्र ज्ञान का अवलम्बन कर सकते हैं ? अर्थात् देवश्रेष्ठ ब्रह्मादि देवता भी, इस श्रीकृष्ण की महिमा के लेश को भी नहीं जान पाते ॥२७॥

"इसलिये तुम सब, ज्ञान को प्राप्त कर लो, अर्थात् सावधानी को धारण कर लो। देखो, 'पुन्नाग' (पुरुष-कुञ्जर)रूप इन श्रीकृष्ण के द्वारा, नागों में मुख्य, इस कालियनाग का 'पराभव' (पराजय) होना निश्चितरूप से मामूली काम है। यद्यपि कालिय भी महाशूरवीर एवं अत्यन्त क्रूर है, तो भी यह, श्रीकृष्ण को पराजित नहीं कर सकता। उसमें दृष्टान्त इस प्रकार हैं, यथा—(**अगेनस्य पर्वतमुख्यस्य पराभवः पवनेन न कर्तुं शक्यते**) पर्वतों में मुख्य हिमालय-सुमेरु आदि का पराजय, वायु के द्वारा कदापि नहीं किया जा सकता। किरणमाली सूर्य की मलिनता करने को, अन्धकार कदापि समर्थ नहीं हो सकता। तात्पर्य—पराजय की बात तो दूर रही, किन्तु महातेजस्वी सूर्य के सामने जाते ही, जैसे अन्धकार का विनाश ही हो जाता है, उसी प्रकार श्रीकृष्ण के सामने, कालिय का विनाश ही निश्चित है। और 'नल', अर्थात् 'नरकुल'-नामक घासविशेष के द्वारा, महान् अग्नि के समूह का निवारण नहीं किया जाता। तात्पर्य—'नल'-नामक घास, जिस प्रकार दावाग्नि का कुछ न बिगाड़कर; बल्कि, अपने विनाश के लिये उसको उत्तेजित कर देता है, उसी प्रकार यह कालिय, हमारे श्रीकृष्ण का कुछ भी न बिगाड़कर, अपनी पराजय के लिये, उनको उत्तेजित ही कर देगा। अतः, इस छोटे-से सर्प से, मकराकृति-कुण्डलोंवाले इस कृष्ण के भय की सम्भावना की जा सकती है क्या ? कदापि नहीं। इसलिये अब तुम सब, सन्ताप को दूर कर दो। और देखो, यह हमारा प्यारा श्रीकृष्ण, अपने शौर्य से रहित न होकर, इस नीचसर्प को मरा हुआ-सा बनाकर, प्रायः जल से ऊपर उठ ही चुका है, यह मेरा अभिमत अभिप्राय भी निश्चित कर लो" ॥२८॥

इत्युक्तवति भगवति भगणपतिधवले बले सपरिजन-जनकजननीजननीरन्ध्रशोक-कातरतामनुमाय मायया सम्मोहित-सकलसुराऽसुरादिलोको लोकोत्तरगुरुतरप्रभावो भाबोधोज्ज्वलः प्रकटितपुरुपराक्रमः क्रमवरीवृध्यमानवेगो मत्तकुण्डलिकुण्डलितस्तिमिर-तरु-काण्डगतश्चन्द्र इव ह्रदोदरतोऽदरतोषपेशलस्मितमुन्ममज्ज नमज्जनसुखाकरः श्रीकृष्णः ॥२९॥

अथ तदैव दैवतसदसि—

भं भं भं भमिति बभूव शङ्खघोषो, दुं दुं दुं दुमिति च दुन्दुभिप्रणादः ।
गीर्वाणा गरिमगभीरभूरिभेरी-,भाङ्कारैः श्रुतिपथपोथिनो बभूवुः ॥३०॥

ततस्ततेन तेन प्रमोदनादेन नादेन सह सहसा समकालमेव लब्धजीविता इव विपन्नाः, प्रमोदेनेव करग्राहमुत्थापिताः पितामहादिभिरभिनन्द्यसौभाग्या भाग्यातिरेकभाजो व्रजराजादयः । तमति-तीक्ष्णतीक्ष्णक-कालं करालतर-फणफणद्विषफेनफेनिल-मुखविवरज्वलज्-ज्वालाजालजाऽलघुविस्फुलिङ्गलिङ्गकमहाभयम्, शतमूर्धानमूर्ध्वाऽऽनद्धमणिशतमयूखनिचय-ख-निचयन—चतुरमधोमुख—तप्ततराम्बरीष-निविरीष-निर्जात-जातवेदः-कण-सट्टशद्दशमवदोधूय-

---

पूर्णचन्द्रमा के समान श्वेतवर्णवाले, भगवान् बलदेवजी, जब इस प्रकार कह ही रहे थे, उसी समय श्रीकृष्ण, महान् सन्तोष से सुन्दर मन्दमुसकानपूर्वक, कालियह्रद के मध्य से इस प्रकार निकल पड़े कि, जिस प्रकार अन्धकाररूपी वृक्ष की शाखा में से, छिपा हुआ चन्द्रमा निकल पड़ता है । उस समय श्रीकृष्ण, अपने समस्त सेवकों के सहित, माता-पिता आदि सभीजनों के गाढ़े शोक की कातरता का अनुमान लगाकर, अपनी माया से देव-दैत्य आदि सभी लोगों को, सम्मोहित कर रहे थे । लोकोत्तर अतिशय प्रबल प्रभाव से युक्त थे, एवं 'भा', अर्थात् अपनी देह की कान्ति, एवं 'बोध', अर्थात् अपने विक्रम का अनुभव, इन दोनों से 'उज्ज्वल' थे, अर्थात् बाहर-भीतर से प्रफुल्लित हो रहे थे । उनका वेग, क्रमशः बढ़ता ही जा रहा था, इतनेपर भी दिखानेमात्र को मदमाते सर्प की कुण्डली में पड़े हुए थे, तो भी विनम्र भक्तजनों के सुखदायक हो रहे थे । अतः, कालीदह के बीच से ऊपर की ओर निकल आये ॥२९॥

उसी समय देवताओं की सभा में, 'भं भं भं भं' इस प्रकार से शङ्ख की ध्वनि होने लग गई । तथा 'दुं दुं दुं दुं' इस प्रकार 'दुं'-कार करता हुआ नगाड़े का शब्द होने लग गया । और देवगण भी, भारी गम्भीर एवं बड़े-बड़े नगाड़ाओं की भाङ्कारमयी ध्वनियों के द्वारा, सभी के कर्णमार्ग को बन्द करनेवाले बन गये, अर्थात् अपने नगाड़े के शब्दों से, सभी को बहिरा बनाने लग गये ॥३०॥

उसके बाद 'प्रमोदना' (महान् आनन्द) देनेवाले, उस विस्तृत नाद के साथ, सहसा एकसाथ ही जीवनका लाभ करनेवाले, मृतकव्यक्तियोंकी तरह, मानो विशिष्ट आनन्दके द्वारा हाथ पकड़कर ही उठाये गये, एवं जिनका सौभाग्य ब्रह्मा आदि के द्वारा भी प्रशंसनीय है, तथा जो लोकोत्तर भाग्यशाली हैं, वे श्रीनन्द आदि व्रजवासी, महामदमत्त उस कालियनाग को देखकर, फिर भी प्राप्त हुई मूर्च्छा की अवस्था का आश्रय लेने को जब प्रवृत्त हो गये, तब उसी समय बलदेवजी ने, कुछ कहते-कहते, उनको, अपने छोटे-भाई श्रीकृष्ण का दर्शन करा दिया (यह हुआ लम्बे गद्य का अन्वय । अब, क्रमशः व्याख्या होती है) । वह

मानायत-यतन-द्विशतरसना-सनाथमुखोदरम्, खोदरं लेलिहानमिवातिमदं कालियनागमालोक्य जातमात्रमानन्दकन्दलं दलन्तमपि भूयो भूयोभिर्भयैः शोषयन्तो मुहुरतोषयन्तो हृदयं च जीविताश्वासबलदे बलदेवस्य वचस्यपि न विश्वसन्तो निःश्वसन्तो नितान्तं दीर्घमुष्णं मुष्णन्त इव स्वयं स्वमेव धैर्यं पुनरपि समुपसन्नां प्रमोहावस्थामनवस्थामनवधीरयन्तीमालम्बितुं यदैव प्रववृतिरे, तदैव शोकसंकर्षणेन संकर्षणेन किमपि निगदता सरसतरं स रसतरङ्गतो रङ्गतो भुजङ्गमोत्सङ्ग-सङ्गतमात्मानं शिथिलीकृत्य फणफणायमान-फणायमानमनाः फणशत-मणिशत-किरण-मञ्जरीजरीजृम्भ्यमाण-महामहोवल्लिकाननविजिगाहयिषया समुत्पतन् समुत्पतन्निव फणमण्डलमारोहन्नवरजो वरजोषो दर्शयाम्बभूवे ॥३१॥

'भो भोः ! दृश्यतां दृश्यतां गतोऽयमञ्जन-स्निग्धो भुजङ्ग-दशन-दंशन-लग्न-विषम-विष-महानल-स्फुलिङ्गकण-चाकचक्याशक्योपममणिमय-सकलालङ्करणोऽलङ्करणोचितविक्रमः,

---

कालियनाग, अत्यन्त तीक्ष्ण 'तीक्ष्णक' (लोहविशेष) की तरह काला था। अत्यन्त भयङ्कर फणों से निकलते हुए विषों के फेन से. फेनभरे मुखरूप छिद्रों में जलती हुई ज्वालाश्रेणि से उत्पन्न भारी पतंगे ही जिसके ज्ञापक हैं, वह, उस प्रकार के भय को देनेवाला था, अर्थात् वह, उस प्रकार का महाभयरूप था। एवं वह, मुख्य-मुख्य सौ मस्तकोंवाला था। वस्तुतस्तु **"तच्चित्रताण्डवविरुग्णफणासहस्र"** (भा० १०।१६। ३०) इस उक्ति के अनुसार, हज़ार मस्तकवाला था। एवं उन मस्तकों के ऊपर, अच्छी तरह जड़ी हुई सैंकड़ों मणियों की किरणों के समूह के द्वारा, आकाश को खींचकर, भली प्रकार ग्रहण करने में चतुर था। एवं वह, नीचे की ओरवाले मुखरूप अत्यन्त तपे हुए, अनेक 'अम्बरीष' (भाड़)समूह से, गाढ़रूप से उत्पन्न हुई अग्नि के कणों के समान नेत्रोंवाला था। एवं उसके सैंकड़ों मुखों के छिद्र, बारंबार काँपनेवाली लम्बी, एवं काटने के लिये प्रयत्न करनेवाली, दो-सौ जिह्वाओं से युक्त थे। अर्थात् सर्प के मुख में दो जिह्वा होती हैं, उस नाग के सौ मुख थे; अतः, सभी मुखों में मिलाकर दो-सौ जिह्वा थीं।

एवं वह नाग, अपनी जिह्वाओं से, मानो आकाश के मध्यभाग को चाट रहा था। अतः, वह अतिमद से युक्त था। इस प्रकार के कालियनाग को देखकर, वे नन्दादिक व्रजवासी, श्रीकृष्ण के श्रीमुख की शोभा के दर्शन से उत्पन्न हुआ जो आनन्द का अंकुर, जो कि आगे कुछ पत्र धारण करना चाहता था, उसको भी, कालीनाग के दर्शन से उत्पन्न हुए भारी भयों के कारण, पुनः सुखाते हुए, तथा अपने हृदय को बारंबार असन्तुष्ट करते हुए, एवं जीवन के आश्वासनरूप बल को देनेवाले, श्रीबलदेव के वचन में भी विश्वास न करते हुए, भारी लम्बी-लम्बी गरम-गरम श्वासों को लेते हुए, एवं अपने-अपने धैर्य को, मानो अपने आप ही चुराते हुए, तथा अवधि से रहित अनवस्था को देनेवाली, पुनः निकट आनेवाली महामूर्च्छामयी अवस्था का आश्रय लेने को जब प्रवृत्त हुए, तभी शोक को दूर करनेवाले बलदेवजी ने, सरसतापूर्वक कुछ कहते-कहते, (**वरो मुख्यो जोषो प्रीतिर्यत्र सः**) अपनी प्रीति के मुख्यपात्र, अपने छोटेभाई, उन श्रीकृष्ण का दर्शन करा दिया। श्रीकृष्ण, उस समय जल की तरङ्गों से रङ्गपूर्वक, उस कालियभुजङ्ग की गोदी में पड़े हुए, अपने शरीर को शिथिल करके, फण-फंण शब्द करनेवाले फणों के ऊपर, नृत्य करने की इच्छा से जानेवाले मन से युक्त हो रहे थे। एवं सैंकड़ों फणों के ऊपर जड़ी हुई सैंकड़ों मणियों की किरण-रूप मञ्जरियों के द्वारा, अतिशय प्रकाशमान जो महातेजोमयी लताएँ, उनके वन में विहार करने की इच्छा से, हर्षयुक्त पक्षी की तरह, ऊपर की ओर छलाँग मार रहे थे, तथा कालीनाग की फणमण्डलीपर चढ़ रहे थे ॥३१॥

क्रमवरीवृध्यमानावमानावहृतभुजग–भोग–वेष्टन–शिथिलकच–कलापाऽलक-निकरोष्णीषपीत-वसनवनमालामालालितविग्रहो विग्रहोपयुक्ततया पुनरपि दृढबद्धपरिकरः, परिकरसुखदिदृक्षया क्षयाय फणमणिमहसो महसोसूयमानमहसो निजकलेवरस्य वरस्य प्रभया भयाक्रान्तेव निर्वापितेषु फणमणिमहःसु सुखमिदानीं दृश्यतां मद्वचसश्च तत्त्वमनुभूयताम्। भूयतां च परमानन्दवत्तया विस्मृतवैकल्यैः कल्यैककल्याणैः' इति विस्मय-स्मय-शबलेन बलेन निगदिता दिताखिलशोकाः सर्व एव घोषजुषो जुषोत्फुल्लनयना नयनानन्दकन्दं श्रीकृष्णमालोकयन्तो लोकयन्तोऽपि भयानकमहीन्द्रं युगपदेव पदे वर्धमानमानन्दभययोः शाबल्यं भजन्ते स्म ॥३२

### कालियशिरसि श्रीकृष्णस्याऽपूर्व-नृत्यम्

अथ श्रीकृष्णोऽपि तटस्थानतटस्थानतिममतया मतया तान् करुणापाङ्गेन कृपाङ्गेन कृतार्थीकुर्वन्नखिलसुरकिन्नरनरसिद्धसिद्धसम्मानो मानोन्नतो नतोद्धारकः फणमण्डलरङ्गभुवि

---

बलदेवजी—"हे मेरे प्यारे व्रजवासियो! देख लो, अञ्जन के समान स्निग्धवर्णवाला, तुम्हारा प्यारा श्याम, दृष्टिगोचर हो गया है। और यह, सर्प के दाँतों के द्वारा, डसने से लगे हुए विषम-विषरूप दावानल के पतङ्गों के कणों की चमचमाहट से, अनुपम मणिमय अलङ्कारों से युक्त है, 'करण' (हस्त-पाद आदि इन्द्रिय)गण के विशिष्ट उचित पराक्रम से युक्त है, अथवा कर्तव्यविषय में उचित पराक्रम से युक्त है, अलङ्काररूप पराक्रम से युक्त है। एवं क्रमशः बढ़ते हुए अपमान से दूरकर दिया जो कालियनाग के परिपूर्ण शरीर का बन्धन, उसी के कारण शिथिल हुये अपने केशकलाप की श्रेणी; पगड़ी, पीताम्बर, वनमाला आदि की शोभा से, जिनका शरीर, मानो लालित हो रहा है। एवं कालिय के सिरपर नृत्य के बहाने, पादप्रहाररूप 'विग्रह' (युद्ध) के उपयुक्त होने की इच्छा से, इन्होंने अपनी फैंट, फिर भी कस के बाँध ली है। यह फैंट बाँधना आदि कार्य, इन्होंने, अपने समस्त परिकर को सुख दिखाने के लिये, तथा सर्प के फणों की मणियों के तेज को क्षीण करने के लिये ही किया है। इसलिये नृत्य करने की इच्छारूप महोत्सव के द्वारा, जिसका तेज बारंबार उत्पन्न हो रहा है, उस प्रकार के परमश्रेष्ठ अपने शरीर की कान्ति के द्वारा, फण की मणियों के तेज, मानो भय के आक्रमण के द्वारा ही दूर हो गये हैं, अर्थात् श्रीकृष्ण के गात्र के तेज से, फण की मणियों के तेज, मानो भयभीत-से होकर, स्वयं भाग गये हैं। इसलिये आप सब, अब सुखपूर्वक श्रीकृष्ण को देख लीजिये, तथा मेरे वचन के तत्त्व का भी अनुभव कर लीजिये, और परमानन्द की परिपूर्णता से युक्त हो जाइये, विकलता को भुला दीजिये, और 'कल्य' (रोग-रहित, स्वस्थ) की भाँति मुख्यकल्याण से युक्त हो जाइये।" इस प्रकार विस्मय एवं स्मय, अर्थात् अद्भुत एवं हास्यरस से मिश्रित हुए बलदेव के द्वारा कहकर, समझाये हुए वे समस्त व्रजवासी-जन, समस्त शोकों से रहित होकर, प्रीति से प्रफुल्लित नेत्रोंवाले होकर, नयनानन्दकन्द श्रीकृष्णचन्द्र को देखते-देखते, एवं भयानक कालीनाग को भी देखते हुए, एक ही स्थानपर एक ही साथ बढ़नेवाले, आनन्द एवं भय के सम्मेलन का सेवन करने लग गये। अर्थात् श्रीकृष्ण के दर्शन से तो, व्रजवासियों का आनन्द बढ़ रहा था, एवं कालिय के दर्शन से, भय। इस प्रकार एक ही स्थानपर, एक ही साथ, दोनों बढ़ रहे थे ॥३२॥

### कालिय के सिरपर श्रीकृष्ण का अपूर्व नृत्य

उसके बाद श्रीकृष्ण भी, यमुना के तट में स्थित, उदासीनता से रहित, उन समस्त व्रजवासियों को, परमउचित अतिशय ममता के कारण, कृपा के अङ्गस्वरूप अपने कृपाकटाक्ष के द्वारा कृतार्थ करते

निर्नातिषुर्यदि मनः सहचरोचरीकरीति स्म, तदैव विबुधा विबुधा गन्धर्वविद्याधराऽप्सरसां सरसां गोष्ठीमारचय्य मृदुमृदङ्गमुरज-पणव-पण-बहुलनृत्यसाहाय्यसम्पादनाय समवतिष्ठन्ते स्म ॥३३॥

समनन्तरमनन्तरहसि निखिलकलासौभगवति भगवति कर्कशमार्गरीत्या दाक्षिणात्य-प्रबन्धबन्धमनुसरति गन्धर्वादयोऽपि चञ्चत्पुटचाचपुटतालौ गुरुलघुप्लुतद्रुतद्रुतार्धविराम-रामणीयकविदां वरिष्ठैः सशब्द-निःशब्दादिभेदविचारचातुरीगरिष्ठैस्तालधारिभि-रुद्घाटयामासुः ॥३४॥

यथा— थैयातथतथथैया-,थैथैथैयातथेति गन्धर्वाः ।
तालं पाठं वादन-,मारेभिर उच्चकैर्मुदिताः ॥३५॥

उद्घाटयन्ति शब्दं, तालं पाठं च ते यथाविरुदम् ।
अयमपि तथैव नृत्यति, फणिनः फणतः फणान्तरं गच्छन् ॥३६॥

निजकल्पितया गत्या, नृत्यति कृष्णो यथा स्वैरी ।
न तदनुरूपं गातुं, वादयितुं पठितुमप्यमी शेकुः ॥३७॥

---

हुए, कालिय के फणमण्डलरूप रङ्गभूमि में जब नृत्य करने की इच्छा करने लगे, तब (अपने साथ में कोई गाने बजानेवाला न देखकर) उन्होंने अपने मन को ही, अतिशय सहचर बना लिया। उस समय श्रीकृष्ण, समस्त देवता, किन्नर, नर, सिद्ध, चारण, गन्धर्व आदि के द्वारा किये हुए, नृत्य की प्रशंसारूप सम्मान से युक्त थे, एवं मान, अर्थात् नृत्य की कलाओं के ज्ञान से उन्नत हो रहे थे, तथा अपने प्रभु को कालीनाग के मस्तकपर देखकर जो भय से विह्वल हो रहे थे, उन विनम्रभक्तों का उद्धार करने को तत्पर थे। ऐसी अवस्था में श्रीकृष्ण ने, अपने मन को ही जब गाने बजानेवाले के रूप से सहचर बना लिया, उसी समय देवगण ही, गाने बजाने के विशिष्ट पण्डित बनकर, गन्धर्व, विद्याधर, एवं अप्सरा आदिकों की सरस 'गोष्ठी' (सभा) बनाकर, कोमल-मृदङ्ग, मुरज, पणव आदि के द्वारा, परमप्रशंसनीय नृत्य की सहायता करने के लिये उपस्थित हो गये ॥३३॥

उसके बाद अनन्तरहस्य परिपूर्ण, समस्तकलाओं से सौभाग्यवान् भगवान् श्रीकृष्ण, कठोरमार्ग की रीति से दक्षिणदेश के प्रबन्ध के बन्धन का जब अनुसरण कर रहे थे, तब गन्धर्व आदिकों ने भी, गुरु, लघु, प्लुत, द्रुत-द्रुत, अर्धविराम आदि की सुन्दरता के जानकारों में श्रेष्ठ, एवं सशब्द, निःशब्द आदि भेदों के विचार की चातुरी में गुरुवर, ताल-धारण करनेवाले जनों के द्वारा, 'चञ्चत्पुट', एवं 'चाचपुट'-नामक तालों का उद्घाटन कर दिया ॥३४॥

यथा—गन्धर्वगणों ने प्रसन्न होकर, "थैया-त-थ त-थ थैया-थै-थै-थैया त-थ" इत्यादिरूप से ऊँचे-स्वर से ताल, पाठ, एवं बजाना आदि आरम्भ कर दिया ॥३५॥

वे गन्धर्व आदिक, श्रीकृष्ण की 'चण्डवृत्त-मञ्जरी' आदि लक्षणोंवाली विरुदावली के अनुसार, शब्द, ताल, एवं पाठ का जैसे-जैसे उद्घाटन करते हैं; ये श्रीकृष्ण भी, कालीनाग के एक फण से दूसरे फणपर जाते हुए, उसी प्रकार से नृत्य करने लग जाते हैं ॥३६॥

एको नृत्यन्नथ फणिपतेः शीर्षतः शीर्ष्णि गच्छन्
स्वेन क्लृप्तां वदनविधुनोद्घाटयन् शब्दमालाम् ।
घाते घाते चरणकमलाघातभङ्ग्योन्नमन्तं
शीर्णं कृत्वा नमयति फणं पण्डितस्ताण्डवेशः ॥३८॥

द्रां द्रां द्रां द्दमिद्दमिथोङ्गथोङ्गथोङ्गि-,त्युत्तालप्रसृमरतालपाठगत्या ।
विन्यस्यन्नदयमुदारपादपद्मं, बभ्राजे फणिफणरङ्गभङ्गरङ्गी ॥३९॥

अथैवं श्रीकृष्णस्य निजगतिविशेषमनुकर्तुमशक्नुवन्तोऽवन्तो व्रीडामायतमाना यतमाना अपि गन्धर्वा अप्सरसश्च यदि न प्रभवन्ति स्म, तदामी हर्षोत्कर्षोत्कमनसः स्वातन्त्र्येणैव ननृतुर्जगुश्च ॥४०॥

नागपत्नीभिः श्रीकृष्णस्तुतिः

अथ तुमुलेषु दिवि दुन्दुभिदुङ्कारेषु, घनगभीरेषु भेरीभाङ्कारेषु, स्वभावसुस्वरेषु मुनिगणस्तवनेषु, निपतन्तीषु च नन्दनवनकुसुम-वृष्टिषु, बहुविधमेधमानेषु च दिविषदां

---

स्वतन्त्रव्यक्ति की तरह श्रीकृष्ण, जब अपने द्वारा कल्पित गति के अनुसार नृत्य करते हैं, तब वे गन्धर्व आदिक उनकी गति के अनुसार, गायन, वादन (बजाना), एवं पाठ करने को भी समर्थ नहीं हो पाते थे ॥३७॥

नृत्यकला के सर्वेश्वर, पण्डितप्रवर अकेले श्रीकृष्ण, कालीनाग के एक मस्तक से दूसरे मस्तक-पर जाते-जाते, अपने मुखचन्द्र के द्वारा कल्पित की हुई शब्दमाला का उद्घाटन करते हुए, प्रत्येक आघात में चरणकमल के आघातरूप लहर के द्वारा, ऊपर की ओर आनेवाले फण को चूर्ण करके, नीचा करते जाते हैं ॥३८॥

कालियनाग के फणरूप रङ्गमञ्चपर तरङ्गपूर्वक नृत्य के रङ्ग में रँगे हुए श्रीकृष्ण, "द्रां द्रां द्रां द्दमि द्दमि थोंग थोंग थोंग," इस प्रकार उत्ताल से युक्त परमस्निग्ध ताल एवं पाठ की गति से, अपने उदार चरणकमल को निर्दयतापूर्वक धरते हुए सुशोभित हो रहे थे। इस श्लोक की टीका में श्रीचक्रवर्ती महाशय का एक श्लोक मिलता है, बड़ा मार्मिक है, यथा—

शंकु-शराव-घटोपरि, परिपाटीभिर्नटन्ति शैलूषाः ।
इति तानतिचिक्रमिषुः, फणिफणमनु नरीनरीत्यसौ कृष्णः ॥

देखो, लौकिक-नट तो, अपनी कलाओं को दिखाने के लिये, केवल शंकु (मेख, कील, खूँटी, खूँटा, खम्भा), शराव (सकोरा), घड़ा आदि के ऊपर ही परिपाटीपूर्वक नृत्य करते हैं। किन्तु, नटवर-नागर ये श्रीकृष्ण तो, मानो उनका अतिक्रमण करने की इच्छा से युक्त होकर, सर्प के अतिशय चञ्चल प्रत्येक फण के ऊपर, बारंबार शोभापूर्वक नृत्य कर रहे हैं ॥३९॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण की अपनी गतिविशेष का अनुकरण करने में असमर्थ होनेवाले, विशाल-गर्ववाले गन्धर्व एवं अप्सरा आदि प्रयत्न करके भी जब हार गये, तब अपनी लज्जा को बचाते हुए, वे सब, हर्ष के उत्कर्ष के कारण उत्कण्ठित मनवाले होकर, स्वतन्त्रतापूर्वक ही नृत्य-गान करने लग गये ॥४०

**घोषवासिनां च प्रमोदेषु, विबुधद्रुहां च वैमनस्येषु, ताण्डवचण्डिमानमारब्धवतः श्रीवनमालिनो निर्दयनिर्भरविन्यस्यमानचरणकमलाघातखेदखिन्नतया प्रतिफणं वमदसृग्धारमाभुग्ननयनमतिशीर्यद्भोगमाकुलतया म्रियमाणमिव तमाशीविषपतिं पतिं विलोक्य विषण्णहृदो हृदोपनीयापत्यानि पत्या निधनं गच्छतेव सकातर्यं ममतया निरीक्षमाणास्तेन चातिशयदोदूयमानमानसाः 'न साम्प्रतं भगवदनुग्रहमृते मृतेरस्य निरासकं वर्तते' इति मनसि विभाव्य भाव्यनुकम्पां भगवतोऽभिकाङ्क्षन्त्यस्तद्वनिता नितान्तशोक-कर्षितत्वेन त्यक्त-साध्वसं साध्वसंहितलज्जं भगवत्सविधमभ्यागत्य सशोक-कातर्यं कलमधुरं स्तुवन्ति स्म ॥४१॥**

**'जय जय देव ! देवघटामुकुटमहामारकत ! कतमदस्ति भवतः परं परंब्रह्म ब्रह्मशितिकण्ठ-कण्ठरत्नायमानगुणरत्नाकर ! रत्नाकरतनया-कर-लालितं तव पादाम्भोजं भोजंभोजमेव मानसमुखेन सुखेन सुयोगिनः परमहंसा हंसा इव क्षीरनीरयोर्नीरमिव पुरुषार्थ-सार्थमुख्यमपवर्गमपवर्गयोग्यं कुर्वन्ति ॥४२॥**

---

### नागपत्नियों के द्वारा श्रीकृष्ण की स्तुति

उसके बाद आकाश में जब दुन्दुभियों की भारी दुङ्कार हो रही थी, घन के समान गम्भीर नगाड़ों के भाङ्कार हो रहे थे, मुनिगणों की स्वभाव से सुस्वर स्तुतियाँ हो रही थीं, नन्दनवन के पुष्पों की वर्षाएँ हो रही थीं, देवगण एवं व्रजवासियों के हर्ष अनेक प्रकार से बढ़ते ही जा रहे थे, एवं देवद्वेषी-दैत्यों की विमनस्कता जब बढ़ती जा रही थी, तब नृत्य की प्रचण्डता का आरम्भ करनेवाले, शोभायमान वनमाला धारण करनेवाले, श्रीकृष्ण के निर्दय एवं निर्भरतापूर्वक रखे गये चरणकमल के आघात से उत्पन्न हुए खेद से खिन्न होने के कारण, जिसके सब मुख, रुधिर की धारा बहा रहे थे, एवं जिसके नेत्र, फूटे जा रहे थे, एवं जिसका शरीर, टूटा जा रहा था, तथा व्याकुलता से जो मानो मरा ही जा रहा था, उस प्रकार के सर्पपति, अपने पतिरूप उस कालीनाग को देखकर, उसकी पत्नीरूप नागपत्नियाँ, दुःखित हृदयवाली होकर, अपने-अपने बालकों को छाती से चिपटाकर, एवं जो मृत्यु को प्राप्त करनेवाले अपने पति के द्वारा ममता के कारण कातरतापूर्वक देखी जा रही थीं; अतएव, अतिशय संतप्त-मनवाली होकर, एवं "इस समय भगवान् के अनुग्रह के बिना, इसकी मृत्यु को दूर करनेवाला कोई भी उपाय नहीं है" इस प्रकार मन में विचारकर, आगे होनेवाली भगवान् की अनुकम्पा की चाहना करके, अतिशयशोक से कर्षित होने के कारण, भय को छोड़कर, लज्जा के बन्धन को तोड़कर, भगवान् के निकट आकर, शोक एवं कातरतापूर्वक सुमधुरस्वर से स्तुति करने लग गईं ॥४१॥

नागपत्नियाँ—"हे देवाधिदेव आपकी जय हो ! जय हो !! यदि कहो कि, मैं तो, इन्द्र-चन्द्र आदि देवताओं में से कोई भी नहीं हूँ, तब मेरी स्तुति क्यों करती हो ? इसके उत्तर में—हे भगवन् ! आप तो, देवश्रेणी के मुकुटों के महामरकतमणि के समान हो ! अर्थात् सर्वदेवाराध्य नारायण आप ही तो हो । यदि कहो कि, किसी के मत में तो, परब्रह्म की ही सर्वश्रेष्ठता सुनी जाती है । मैं तो, नन्द को लाला हूँ । अतः, मेरी स्तुति क्यों करती हो ? इसके उत्तर में कहती हैं कि, हे प्रभो ! आप से परे और कौन-सा परब्रह्म है ? अर्थात् कोई नहीं । वस्तुतस्तु **"ब्रह्मणोऽपि प्रतिष्ठाऽहं"** इस प्रकार गीता (१४।२७)

**कुर्वन्तिके श्रवसोरस्मन्निवेदनं वेदनन्तृक ! सच्चिदानन्दघनविग्रह ! विग्रहमात्रक्षपित-सर्व-दानव ! सर्वदा नव ! नवव्यूहपर ! परमपुरुष ! रुषमपहर ॥४३॥**

**त्वमभिनवाऽसुदेवो वासुदेवोऽसि, त्वमखिलतापसंकर्षणः संकर्षणश्च, त्वमखिलघोष-वासिनां प्रेमप्रद्युम्नः प्रद्युम्नश्च, त्वमात्ममायया निरुद्धोऽनिरुद्धोऽसि, त्वमखिलदेवतात्मा बताऽऽत्मा व्रजवासिनाम् । प्रसीद सीदत्ययं फणिपतिः ॥४४॥**

**अस्य रस्यतमं सुकृतं कृतं कियद्वाऽस्ति, येन तेऽसुर-सुरकिन्नर-नरर्षि-देवर्षिगणवन्द्य-मानमात्मारामरामणीयकहृतसमाधि-समाधिदुर्लभं चरणकमलं कमलं करोति यदिदं तदनायासेनाऽसकौ सकौतुकनटनाऽटनाहितं प्रतिफणमेवमेव बिभर्ति ॥४५॥**

---

में कहे हुए आपके वचनानुसार, परंब्रह्म तो आप ही हो । यदि कहो कि, वह परंब्रह्म तो, निर्गुण कहाकर प्रसिद्ध है, मैं तो सगुण हूँ । इसके उत्तर में बोलीं कि, आपके गुणों का समुद्र तो, ब्रह्मा एवं शिवजी के गले के रत्नों के हार की तरह, लहर लेता रहता है ! तात्पर्य—आपके गुण, अप्राकृत हैं । अतः, निर्गुणब्रह्म भी आप ही हो । यदि आपके गुण, प्राकृत होते तो, ब्रह्मा-शिव उनका कीर्तन, आदरपूर्वक न करते । एवं आपका चरणारविन्द तो, 'रत्नाकरतनया' (लक्ष्मी) के द्वारा सेवित है । अतएव, सब सन्तों की प्रवृत्ति, आपकी ओर ही झुकी रहती है । देखो, सुयोगीजन, अपने मनरूपी मुख के द्वारा, आपके लक्ष्मी-सेवित उसी पदारविन्द को, सुखपूर्वक अनुभव कर-करके, तथा परमहंसगण, हंसों की तरह, अर्थात् हंसगण, दूध में मिले हुए जल को जिस प्रकार छोड़ देते हैं, उसी प्रकार योगीजन एवं परमहंस-जन भी, सारासार के स्वरूप को समझकर, धर्म, अर्थ, काम, मोक्षरूप पुरुषार्थसमूह में, मुख्य मोक्ष को भी, त्यागने के योग्य कर देते हैं । तात्पर्य—आपके श्रीचरणों के आस्वादन के सामने, ब्रह्मज्ञान के द्वारा साध्य, मोक्षरूप पुरुषार्थ को, अरोचक समझकर ठुकरा देते हैं । अतः, आपकी महिमा तो, उस निर्गुणब्रह्म से भी अधिक है ॥४२॥

"अतः हे प्रभो ! हमारे निवेदन को, अपने दोनों कानों के निकट कर लीजिये ! क्योंकि, आपको तो वेद भी नमस्कार करते हैं । अर्थात् वेद, आपको प्रणाम करके ही, अपने तात्पर्य को आपके सामने रखता है, उसी प्रकार हम भी, आप से निवेदनमात्र करती हैं । आपकी पूर्णरूपेण स्तुति तो, वेद भी नहीं कर सकते । आपका शरीर, सच्चिदानन्द-घनस्वरूप है ! एवं आप, युद्ध में पदार्पणमात्र से ही, समस्त दानवों को विनष्ट करनेवाले हो ! आप, पुराणपुरुषोत्तम होकर भी, सदा नवीन बने रहते हो ! एवं नवव्यूह में सर्वोत्कृष्ट हो ! सात्वततन्त्र में कहे हुए, नवव्यूह ये हैं, यथा—"**चत्वारो वासुदेवाद्या नारायण-नृसिंहकौ । हयग्रीवो महाक्रोडो ब्रह्मा चेति नवोदिताः**" इति । अतः हे परमपुरुष ! अपने क्रोध को छोड़ दीजिये ! ॥४३॥

आप तो, प्राणीमात्र के प्राणों के अभिनव-देव, अर्थात् नाथ हो । अतः, वासुदेव भी आप ही हो ! और प्राणीमात्र के सन्ताप को दूर करनेवाले होने के कारण, संकर्षण भी आप ही हो ! एवं समस्त व्रजवासियों के प्रेमरूप प्रकृष्ट धनस्वरूप होने के कारण, प्रद्युम्न भी आप ही हो ! अपनी माया से अनिरुद्ध होने के कारण, अनिरुद्ध भी आप ही हो ! हर्ष की बात तो यह है कि, आप, समस्त देवताओं के अन्तर्यामी होकर भी, व्रजवासियों की तो आत्मा ही हो ! आप प्रसन्न हो जाइये । यह सर्पपति, महान् दुःखी हो रहा है ॥४४॥

**भो अतीतगुणत्रय ! गुणत्रयकृतोऽयं प्रपञ्चः स्वयमेव भवता भव-तापहारकेण निखिलमनःशोधनसत्त्वेन सत्त्वेन पाल्यते, अनुकृतकपिकच्छूरजसा रजसा सृज्यते, अवधीरितनिविडतमसा तमसा संह्रियते, नाममात्रमत्र महाभुज ! गरुडासन-कमलासन-वृषासनानाम् ।।४६।।**

**किञ्च, निष्किञ्चनप्रिय ! गुणतारतम्येन जीवतारतम्ये न जीवः स्वगुणगुणदोषौ हातुमर्हति । तेनाऽस्य तमोजनितया तमोजनितया खलतया खलतया तुल्यं सौजन्यम्, जन्यं तेन कदर्थयति । तवैवेयं माया मा यापयितुं शक्यते । विलोक्यते बिलोदवसितानामीदृश्येव रीतिः ।।४७।।**

**तेनाऽयं नाऽपराध्यति, राध्यतिकरुणरसे प्रभवति भवति भवति क उपेक्ष्यः ।**

---

"हे प्रभो ! इस कालियनाग का, पहले जन्मों में किया हुआ परमसरस सुकृत कितना है कि, जिसके द्वारा यह कृतकृत्य हो गया है । क्योंकि देखो, आपका जो चरणकमल है, वह सुर, असुर, नर, किन्नर, राजर्षि, देवर्षि, ब्रह्मर्षिगणों के द्वारा वन्दनीय है, एवं आत्माराम-जनों की रमणीयता प्रतिपादक एवं मानसिकव्यथा को दूर करनेवाली जो उनकी समाधि है, वह चरणकमल तो वहाँपर भी दुर्लभ है । अतः, वह चरणकमल, किसको अलंकृत करता है ? किन्तु, परमदुर्लभ होने के कारण, प्रायः किसी को भी, अलंकृत नहीं करता । तथापि ऐसा जो आपका चरणकमल है, उसको, यह नाग तो, आपके कौतुक-पूर्वक किये हुए नृत्य एवं भ्रमण, इन दोनों के द्वारा समर्पित, प्रत्येक फणपर इसी प्रकार ज्यों का त्यों धारण कर रहा है । अतः, यह महान् सौभाग्यशाली है ।।४५।।

"प्रश्न—इसका इतना आदर क्यों कर रही हो ? यह तो दुष्ट है, निग्रह करने योग्य है । उत्तर—प्रभो ! दुष्टता एवं शिष्टता, इन दोनों का त्याग एवं ग्रहण, आपके पराधीन रहनेवाले जीवों का स्वतः नहीं हो सकता । इसी भाव को दिखाती हुई बोलीं कि, "हे प्रभो ! आप तो त्रिगुणातीत हो ! और यह 'प्रपञ्च' (संसार) तो, तीनों गुणों के द्वारा रचा गया है । संसार के त्रिविध-ताप को हरनेवाले स्वयं आप ही, सबके मन का संशोधन करनेवाले सत्त्वगुण के द्वारा, इस प्रपञ्च की रक्षा करते हो । एवं 'कपिकच्छ' (केवाँच)-नामक औषधी के चूर्ण के समान रक्तवर्णवाले रजोगुण के द्वारा, इसकी सृष्टि करते हो । तथा गाढ़े अन्धकार का तिरस्कार करनेवाले तमोगुण के द्वारा, इसका संहार भी आप ही कर देते हो । हे महाबाहो ! इस प्रपञ्च की रक्षा, उत्पत्ति, एवं प्रलय के विषय में 'गरुडासन' (विष्णु), 'कमलासन' (ब्रह्मा), 'वृषभासन' (शङ्कर) इनका तो नाममात्र चल रहा है । वस्तुतः, सब कुछ कर्ता, धर्ता, संहर्ता तो आप ही हो ।।४६।।

"किंच हे निष्किञ्चनजनप्रिय ! देखो, गुणों के तारतम्य से ही, जीव का तारतम्य है । इसलिये मायाबद्ध-जीव, अपने सत्त्वगुण एवं रजोगुण आदि से होनेवाले, शिष्टता एवं दुष्टतारूप गुण-दोष को छोड़ नहीं सकता । इसलिये इस कालीनाग का जन्म, तमोगुण से हुआ है, और 'खलता' (दुष्टता) भी तमोगुण से, अर्थात् क्रोध से उत्पन्न होती है; अतः, इसके निकट सुजनता का रहना तो, आकाशलता के समान असम्भव है । इसीलिये यह कालिय, जनमात्र के हित को विनष्ट करता रहता है । यह भी तो, आपकी माया ही है । अतः, दूर नहीं की जा सकती । (**बिलोदवसितानां विवरगृहाणाम् "गृहं गेहोदवसितम्" इत्यमरः**) क्योंकि, बिलरूप घर में रहनेवाले सर्पों की, प्रायः ऐसी ही रीति देखी जाती है ।।४७।।

**समदृशस्तव शस्तबहुलः सम एव सर्वः पन्थाः, कुरु कृपामरम्, पामरं जीवममुं जीवनेन न मोचयितुमर्हसि ॥४८॥**

**यं भगवन्तं भवन्तं भव-कमला-कमलासन-प्रभृतयोऽपि यतयोऽपि यतमाना हृदापि दापितावधाना न वेदितुमर्हन्ति, तमसावतितमसाऽवतिष्ठमानगरिष्ठमानगरिमपुष्टमतिः कथं विदाङ्करोतु ॥४९॥**

**तव हेलाकृतनटनटनटनत्कारिवेदनावेदनाऽभिभूतोऽयं महासारोऽपि रोपितहृन्मर्मव्रण इव श्वासमात्रावशिष्टोऽशिष्टोऽपि महाप्राणो हा ! प्राणोज्झितो न भवतु ॥५०॥**

**क्षम्यतामयमपराधः, मा वैधव्यमस्तु, पतिदानं नो विधीयताम्' इति कातरतरगद्गदगदनपराणामहि-महिलानां तदनुग्रहग्रहणग्रहिलानां कलकोमलमलरहितहितकाकुलपितमाकर्ण्य जातानुग्रहो भगवान् शिथिलीकृतकृतकनिग्रहो विगलितरोषोदयो दयोद्धुरमना मनाग् विहस्य मधुमधुरतरमुवाच ॥५१॥**

---

"इसलिये यह जान बूझकर अपराध नहीं कर रहा है। फिर आप में तो, अतिशय करुणरस स्वतःसिद्ध है। आप, सब कुछ करने में समर्थ हो। अतः, आपके निकट उपेक्षणीय कोई भी नहीं है। क्योंकि, आप समदृष्टिवाले हो; अतः, आपके लिये सभी मार्ग समान है, मङ्गलप्रचुर है। अर्थात् निग्रह-अनुग्रह, दोनों ही आपके हाथ में हैं। अतः, शीघ्र ही कृपा कीजिये। आप, इस पामर-जीव को, जीवन से हीन करने के योग्य नहीं हो ॥४८॥

"और आपरूप स्वयं भगवान् को तो, शिव, लक्ष्मी, ब्रह्मा आदि देव, एवं जिनके लिये आपने, अपने चित्त के द्वारा यथेष्ट सावधानी दी है, प्रयत्नशील वे यतिजन भी, यथार्थरूप से जब नहीं जान सकते हैं, तब अत्यन्त तमोगुण के कारण, सदैव विद्यमान भारी अभिमान के गौरव से ही, जिसकी मति पुष्ट हुई है, ऐसा यह कालियनाग, उस प्रकार के आपको किस प्रकार जान सकता है ? ॥४९॥

"अतः हे भगवन् ! देखो, यह कालिय, महाबलशाली होकर भी, तुम्हारे द्वारा अनायास किये गये नृत्य के कारण, हुई जो टनटन करनेवाली वेदना, उस वेदना के अनुभव से, यह दबा जा रहा है, एवं हृदय में स्थापित मार्मिक व्रणवाले व्यक्ति की तरह, यह केवल श्वासमात्र से अवशिष्ट है। यद्यपि यह अशिष्ट है, तथापि प्राणी होने के नाते, महान् ही है। हाय ! ऐसी कृपा कीजिये, जिससे यह, प्राणों से रहित न हो जाय ॥५०॥

"हे प्रभो ! यह अपराध क्षमा कर दीजिये। हमारा विधवापन न हो जाय। अतः, हमारे लिये, पति का दान कर दीजिये।" इस प्रकार अत्यन्त कातरतापूर्वक गद्गद होकर कहनेवाली, एवं उस कालिय के ऊपर भगवदनुग्रह को ग्रहण करने का आग्रह करनेवाली, उन नागपत्नियों के अव्यक्त-मधुर, कोमल, मल से रहित, हितभरे कातर वचन सुनकर, भगवान् श्रीकृष्ण, अनुग्रह से युक्त होकर, बनावटी निग्रह को शिथिल करके, क्रोध की उत्पत्ति से रहित होकर, दया से उन्नत मनवाले होकर, किंचित् हँसकर, मधु से भी अधिक मधुरतापूर्वक बोले—॥५१॥

'मा भैष्ट भो मा भैष्ट। मम विरतोऽयं तोयं लब्ध्वेव महानलो भवतीनां वचनेनाऽनेनाऽनेकोऽपि कोऽपि कोपः; तदयं पन्नगो न गोचरो भविष्यति मृत्योः। तस्मादयं ममेममाक्रीडमपहाय यत एवागतस्तत्रैव प्रतियातु। या तु मदीयचरणचिह्नचारुलक्ष्मीरस्य रस्यतमोत्तमाङ्गसङ्गिनी, तामालोकयतो गरुडादपि न भयम्' इति भगवदुक्त्युपरमे परमेणाऽऽश्वासेन निर्वृतहृदयो हृदयोभारभुग्नमिव यदासीत्, तदतिलघु लघु मन्यमानोऽमानोऽयं फणिपतिः सभयभक्तिश्रद्धमाह ॥५२॥

**कालियकृत-निवेदनं ह्रदान्निःसरणं च**

'भो भगवन्! प्रभवतो भवतो भुवीयमाविर्भूतिर्भूतिकृते साधूनामसाधूनामभिभवाय। भवाय भव्यानां भव्यानां भक्तानां चाऽऽचन्द्रभास्करं भास्करम्बितमनोविनोदाय, विनोदाय च परमाशुभानामाशु भानामुदयाय ॥५३॥

दयायतन! तदुचितोऽयं तोयं ते क्रीडोचितं दूषयतो मम निग्रहोऽनुग्रहश्चानुत्तमश्चातः कोऽपरः? कोपरसतो नृत्यतस्तव सकलमङ्गलास्पद-पदकमल-लक्ष्मलक्ष्मीभर-भरिता मे यदमी फणमण्डलाः, तदद्य बलानुजानुजानीहि, भवदाज्ञया रमारमण! रमणकमेव द्वीप-

---

"अरी नागपत्नियो! तुम डरो मत, डरो मत। देखो, तुम्हारे परममधुर इस वचन के द्वारा, मेरा अनेक प्रकार का अथवा अमुख्य, (**एके मुख्याऽन्यकेवलाः, इत्यमरः**) एवं अनिर्वचनीय जो 'कोप' (क्रोध) था, वह तो, जल को पा कर, महान् अग्नि की तरह समाप्त हो गया है। इसलिये यह सर्प, अब मृत्यु के गोचर नहीं होगा, अर्थात् मरेगा नहीं। इसलिये मेरी क्रीडा के स्थानस्वरूप इस ह्रद को छोड़कर, यह सर्प, 'रमणकद्वीप'-नामक जिस स्थान से आया है, वहीं चला जाय। और इसके मस्तकों के ऊपर विद्यमान, मेरे चरणों के चिह्नों की जो सुन्दर शोभा है, वह अतिशय रसदायक है। उस शोभा का दर्शन करनेवाले गरुड से भी, इसको कुछ भी भय नहीं होगा। इस प्रकार भगवान् श्रीकृष्ण की उक्ति के बाद, यह कालियनाग, श्रीकृष्ण के परमआश्वासन के द्वारा सुखित हृदयवाला होकर, पहले अपने जिस हृदय को, लोहे के भार से टूटा हुआ-सा मानता था, उसी हृदय को अब हलके-से भी हलका मानता हुआ, अहङ्कार से रहित होकर, भय एवं श्रद्धा-भक्तिपूर्वक बोला—॥५२॥

**कालियद्वारा निवेदन एवं ह्रद से निकल जाना**

"हे भगवन्! इस भूतलपर प्रभावशाली आपका जो आविर्भाव है, वह, परोपकारी सज्जनों की सम्पत्ति के लिये है, एवं असज्जनों के विनाश के लिये, मङ्गलों की उत्पत्ति के लिये, तथा आगे होनेवाले भक्तों के, सूर्य-चन्द्रमा की स्थितिपर्यन्त, आपके श्रीविग्रह की कान्ति के द्वारा अंकुरित होनेवाले मनों के विनोद के लिये है, और परमअमङ्गलों के विशेष दूर करने के लिये, अतएव, शीघ्र ही अपने प्रकाशों का उदय करने के लिये है ॥५३॥

"हे 'दयायतन'! (हे दयामन्दिर!) मैं, आपकी जलक्रीडा के उचित यमुना के परमपावन जल को दूषित करनेवाला हूँ, इसलिये आपके द्वारा, मेरा जो यह निग्रह है, वह उचित ही है। और इससे सर्वोत्तम दूसरा अनुग्रह भी कौन-सा हो सकता है कि, जिसके द्वारा मेरे ये समस्त फणमण्डल, कोपमयरस

**मनुयामि । यामिह दुर्दैवतो दैवतोत्तम ! तव चरणकमलयोरनीतिमकरवं मकरबन्धुरकुण्डल ! तां क्षमस्व' इति । दिव्याम्बरवरमणिगणगणनपिहित-स्वरूपहितस्वरूपकौस्तुभमुक्ताहारोपहारोपनयन-पुरःसरं कृतप्रणामः सपरिकरो निश्चक्राम ॥५४॥**

ह्रदान्निर्गत्य श्रीकृष्णस्य व्रजवासिभिर्मिलनम्

**निष्क्रान्ते च तस्मिन् सद्य एव पीयूषयूषवदतिमधुरसाधुरसा बभूव सा ह्रदपयःपटली, पटलीलयाऽवधीरित-तडिद्वलयो वलयोज्ज्वलकरः स च व्रजराजकुमारः कूलमुत्तीर्य तीर्यमाण-भयकौतुकचमत्कारानन्दशाबल्यसमुद्रं समुद्रंहसा पितरं मातरं मान्यानन्यानपि घोषवृद्धानृद्धानृतेन तेन परमादरेण प्रणम्य मातापितृभ्यां तैरपि व्रजपुरन्ध्रीभिः परमकुतूहलिना हलिना चाऽऽलिङ्गितः, परमानुरागिणीभिर्वधूभिः कन्याभिश्च सानुरागपरभागपरभागधेय-मधुरमीक्ष्यमाण ईक्षमाणश्च ताः, तथैव चिरमभितोऽभितोषवशंवदाभिर्धेनुभिरपि सास्रैरेव नयनपुटैः पीयमान इव, प्रफुल्लाभिर्घोणाभिर्घ्रायमाण इव, रसज्ञाभी रसज्ञाभी**

---

के द्वारा नृत्य करते हुए, तुम्हारे सकलमङ्गलों के स्थानस्वरूप चरणकमलों के चिह्नों की शोभा की अधिकता से परिपूर्ण हो रहे हैं । इसलिये हे बलदेवजी के छोटेभैया ! आज आप, मुझे आज्ञा दे दीजिये । क्योंकि, हे 'रमारमण' ! (हे राधारमण !) आपकी आज्ञा से, मैं, रमणकद्वीप में ही जा रहा हूँ । और हे देवताओं में सर्वोत्तम देव ! एवं हे मकराकृति सुन्दर कुण्डल धारण करनेवाले श्याम ! देखो, अपने दुर्भाग्य के कारण, मैं, तुम्हारे चरणकमलों में जो अनीति यहाँपर कर चुका हूँ, उसको कृपया क्षमा कर दीजिये ।" इस प्रकार प्रार्थना करके, दिव्यवस्त्र एवं श्रेष्ठ मणिगणों की गिनती के बीच में, जिसका स्वरूप ढका हुआ है, इस प्रकार का हितस्वरूप या हितमय धनस्वरूप जो 'कौस्तुभमणि', एवं अन्य जो मुक्ताओं के हार, उन सभी उपहारों को निकट लाकर, उन सभी वस्तु के निवेदनपुरःसर प्रणाम करके, परिकर के सहित वहाँ से निकल गया । (इन सब वस्तुओं की भेंट, कालीनाग ने, अपनी पत्नियों के द्वारा ही करवाई थी । 'श्रीकृष्णगणोद्देशदीपिका'-ग्रन्थ में कहा भी है, यथा—"**कौस्तुभाख्यो मणिर्येन प्रविश्य ह्रदमौरगम् । कालियप्रेयसीवृन्दहस्तैरात्मोपहारितः", परिशिष्टे १२९**) ॥५४॥

**कालियह्रद से निकलकर श्रीकृष्ण का व्रजवासियों से मिलना**

उस कालीनाग के निकल जाने के बाद, कालियह्रद की वह जलश्रेणी, तत्काल अमृत के सार की तरह, अत्यन्त मधुर सुन्दर रसवाली हो गई । और वे व्रजराज-कुमार श्रीकृष्ण भी, उस समय कालिय के द्वारा भेंट में प्राप्त, वस्त्रों की कान्ति के विलास से, बिजली की मण्डली को तिरस्कृत करके, अपने कङ्कणों से उज्ज्वल करों से युक्त होकर; कालीदह के तीरपर आ कर, भय, कौतुक, चमत्कार, एवं आनन्द, इन सबके सम्मेलनरूप समुद्र को पार करते हुए; माता-पिता को प्रणाम करके, (माता-पिता को, कालिय के दर्शन से भय; देवताओं के बाजाओं से कौतुक; सर्प के फणों के ऊपर लाला का नृत्य देखकर चमत्कार; एवं लाला के प्रसन्न मुख को देखकर आनन्द हो रहा था । इन सबका सम्मेलन ही, मानो उनके लिये समुद्ररूप हो रहा था) तथा आनन्दपूर्वक वेग से बढ़े हुए दूसरे-दूसरे वृद्ध व्रजवासियों को भी, तत्कालोचित निष्कपटतारूप सत्य व्यवहार से परमआदरपूर्वक नमस्कार करके, पश्चात् माता-पिता, समस्त वृद्ध-व्रजवासीजनों के द्वारा, तथा व्रज की पति-पुत्रवाली महिलाओं के द्वारा, और परमकौतुकी हलधर के द्वारा, प्रेम से आलिङ्गित होकर; परमानुरागिणी बहू-बेटियों के द्वारा, तथा कन्याओं के द्वारा भी, अनुराग

रभसेन लिह्यमान इव, कलगद्गदेन हम्बारवेण सप्रणयमनामयं पृच्छ्यमान इव, प्रत्येकमेव सखीनालिलिङ्ग ।।५५।।

इत्येवमामोदमानैर्बन्धुभिरामोद्यमाने विश्राम्यति भगवति व्रजवासरमणे वासरमणे-रुपराममालोक्य व्रजराजो जराजोषमिव तं वासरस्य मन्यमानो 'मा नोऽद्य वासगमनं भवितुमर्हति' इति विचार्य सर्वानेव निदिदेश देश-कालोचितं किमपि; यथा—'भो भोः ! समुपसन्नेयं शर्वरी शर्वरीतिरिव विषमदर्शना तमोबहुला उग्रा च, तदिहैवाद्य वस्तव्यम्, स्तव्यं चेदं ह्रदतटमुपपादितं दितं गरलानलज्वलितमनेन कल्याणिना वत्सेन। तदिदं ह्रदकूलमनुकूलमनुसृत्य यामिनीं यापयाम' इति तदुदितमाकलय्य सर्व एव मुमुदिरे, मुदिरेन्द्ररुचः कमनीयकिशोरस्य रस्यतमाभिलषणीयतम-दर्शन-सौलभ्य-लभ्यमान-मानस-विकार-कारणोत्कलिकाकण्डू-कण्डूलताक्षणनिर्वापणकृते विशेषतोऽनुरागिण्यो मुग्धरमण्यः कन्यकाश्च ।।५६।।

---

की पराकाष्ठा के कारण, बढ़ा-चढ़ा जो भाग्य, उसके सहित मधुरतापूर्वक दृष्टिगोचर होकर; तथा स्वयं भी उन सबको प्रेमपूर्वक देखते हुए, उसी प्रकार चिरकालतक, चारों ओर सन्तोष के बशीभूत हुई धेनुओं के द्वारा भी, अश्रुपरिपूर्ण नेत्रपुटों से परिपीत-से होकर; प्रफुल्लित नासिकाओं के द्वारा, मानो सूँघे-से होकर; रस को जाननेवाली जिह्वाओं के द्वारा, मानो हर्षपूर्वक आस्वादित-से होकर; एवं अव्यक्तमधुर गद्गद हम्बारव के द्वारा, मानो प्रेमपूर्वक स्वास्थ्य की नीरोगता के विषय में पूछे हुए-से होकर; प्रत्येक सखा से आलिङ्गन करने लग गये ।।५५।।

इस प्रकार अपने निवास के कारण, व्रज को रमण करानेवाले, श्रीकृष्ण भगवान्, अपने दर्शन-स्पर्शन-आलिङ्गन आदि से हर्षित हुए बन्धुओं के सहित, जब हर्षित हो रहे थे, एवं कुछ विश्राम कर रहे थे, तब व्रजराज-श्रीनन्दबाबा ने, 'वासरमणि' (सूर्य) का अस्त होने का भाव देखकर, उस दिन की मानो वृद्धता (बुढ़ापा)-सी मानकर, "आज, हम सबका, निवासस्थानपर जाना नहीं हो सकता" यह विचारकर, सभीजनों के प्रति, देश-काल के योग्य कुछ आदेश दिया। यथा—"हे मेरे प्रिय व्रजवासियो ! यह रात्रि तो, निकट ही आगई है। देखो, 'शर्वरीति' (शङ्करजी की रीति), जिस प्रकार तीन नेत्रोंवाली होने से, विषम-दर्शनवाली होती है, एवं तमोगुण से विशिष्ट होती है, अतएव उग्र होती है, उसी प्रकार यह रात्रि भी, भयङ्कर दिखाई देनेवाली है, अन्धकार से विशिष्ट है, अतएव भयानक है। इसलिये आज तो, यहीं निवास करना चाहिये। क्योंकि, यह कालियह्रद का तट तो, मङ्गलमय इस हमारे लाला ने, गरलानल की ज्वाला को खण्डित करके, परमप्रशंसनीय बना दिया है। इसलिये "इस कालियह्रद के कूल को, परमअनुकूल समझकर, रात्रि को बिता दें।" नन्दबाबा के इस प्रकार के वचन को सुनकर, सभीजन प्रसन्न हो गये। परमानुरागिणी, मुग्धरमणी एवं कन्याएँ तो, और भी अधिक प्रसन्न हो गईं। क्योंकि आज, उनको अपने भावानुसार, श्रेष्ठ मेघकी-सी कान्तिवाले, परमसुन्दर नन्दकिशोर के परम-आस्वादनीय, अतिशय अभिलषणीय दर्शन की सुलभता के कारण, प्राप्त हुए मानसिक विकार से उत्पन्न हुई उत्कण्ठारूप 'कण्डू' (खाज) के द्वारा, उत्पन्न हुई 'कण्डूलता' (खुजली) को, क्षणभर दूर करने के लिये, सुअवसर स्वतः मिल गया था ।।५६।।

**तदेवं श्रीकृष्णं मध्यमध्यवस्थाप्य तमभितोऽभितो व्रजराजादयः, क्वचन सखायः, क्वचन व्रजेश्वरीप्रभृतयः, क्वचन मातृनिकटस्थाः कुमार्यः, क्वचन श्वश्रूनिकटस्था वध्वश्च, परितस्तद्बहिरपि चापरास्तद्बहिरपि चापराः, तद्बहिरपि धेनवः, सविधे नवः स विविधास्त्रधारिगणो यासाम् ॥५७॥**

श्रीराधा-कृष्णयोर्नेत्रकमलानां खेलनम्

**इति मण्डलीं व्यूह्य विविध-विचित्र-चरित्र-चारिमगरिम-कालियमर्दनलीला-कथानुकथनेन निशार्धं गमयतामयतामथ निद्रामपि स्त्रीपुंसानां मध्ये दैवोपसादितेन तेन रसमयेन समयेन श्रीकृष्णमुखचन्द्रमबाधमेव सानुरागमनिमेषमीक्षमाणानां वधूनां कुमारिकाणां च चाक्षुषे मानसे च भोगे निर्भरं निर्वहति सति मुख्यानां चन्द्रावलीप्रभृतीनां चातिशायिनि नयनोत्सवे पूर्वमेवाङ्कुरितप्रेममनोरथयोरथ योगमाकस्मिकं तमासाद्य परस्परदिदृक्षा-सदृक्षा-समुत्कण्ठा समुत्कण्ठा समुत्पनीपद्यते स्म यदि, तदैवाकस्मिकमभिमुखीनमुभयोरेव चातुरक्षिकमक्षिकमल-खेलनमासीत् ॥५८॥**

---

इस प्रकार श्रीकृष्ण को मध्य में बैठाकर, उनके चारों ओर किसी ओर व्रजराज आदि वृद्धगोप बैठ गये, किसी ओर समस्त सखा बैठ गये, किसी ओर व्रजेश्वरी-यशोदा आदि वृद्धगोपियाँ बैठ गईं, किसी ओर अपनी माताओं के पास कुमारियाँ बैठ गईं, एवं किसी ओर अपनी-अपनी सास के निकट बहुएँ बैठ गईं, यह पहली मण्डली रही। उस पहली मण्डली के बाहर, चारों ओर अनुरागिणी गोपियों के पति बैठ गये। उस दूसरी मण्डली के बाहर, चारों ओर (**चापं रान्ति गृह्णन्तीति चापराः धनुष्पाणयः सर्वरक्षकाः इत्यर्थः**) सबकी रक्षा करनेवाले धनुषधारीजन बैठ गये। उस तीसरी मण्डली के बाहर, चौथी मण्डली में धेनुगण बैठ गया। जिन धेनुगणों के निकट पाँचवी मण्डली में, विविध शस्त्रधारियों का नवीन सङ्घ विराजमान हो गया ॥५७॥

श्रीराधा-कृष्ण के नेत्रकमलों का खेल

इस प्रकार पाँच मण्डली के रूप से व्यूह बनाकर, सभी स्त्री-पुरुष, विविध विचित्र चरित्र की चारुता एवं गुरुता से युक्त, कालियमर्दन-लीला की कथा के अनुकथन के द्वारा, जब आधी रात बिता चुके थे, एवं सभी स्त्री-पुरुष, प्रायः सो भी गये थे, तब उनके बीच में, दैवयोग से उपस्थापित उस रसमय समय के द्वारा, श्रीकृष्ण के मुखरूप चन्द्रमा को बाधा से रहित ही अनुरागपूर्वक निर्निमेष दृष्टि से देखनेवाली, वधूजन एवं कुमारीजनों के नेत्रों का एवं मन का भोग, पूर्णरूप से निर्वाहित होने लगा। एवं प्रेम के तारतम्य के अनुसार, श्रीराधिका एवं चन्द्रावली प्रभृति मुख्य-मुख्य सखियों के नेत्रों का जब महान् महोत्सव उपस्थित हो गया, एवं श्रीकृष्ण-राधिका के हृदय में पहले ही, जो प्रेम का मनोरथ अंकुरित हुआ था, उसके आकस्मिक योग को प्राप्तकर, अर्थात् उस अंकुरित मनोरथ की पल्लवित, पुष्पित, फलित-दशा के सुयोग को पाकर, परस्पर देखने की इच्छा के समान (**समुत् सहर्षः सम्यगुत्थितः कण्ठो यस्या सा**) जिस उत्कण्ठा में, गला, हर्षपूर्वक भली प्रकार ऊपर की ओर उठ जाता है, उस प्रकार की उत्कण्ठा, जब विशेषरूप से उत्पन्न हो गई, तब उसी समय अकस्मात् दोनों के, अर्थात् राधा-कृष्ण के सम्मुख उपस्थित होनेवाला, चारों आँखों में उत्पन्न होनेवाला, नेत्ररूप कमलों का खेल उपस्थित हो गया ॥५८॥

तद्यथा— राधालोके प्रसरति हरेर्दोलितो दृष्टिपातः
पुच्छाघातादिव मदिरयोर्वेपिताम्भोजराजी ।
कृष्णालोके सति मुकुलिता राधिकायाः कटाक्षाः
पद्माघातादिव रतिपतेः प्राप्तभङ्गाः पृषत्काः ॥५९॥

एवं मुहूर्तं मूर्तं मूर्च्छन्तमिव तमनुराग-सुमनःपरागपटलान्धकारमनुभवतोस्तयोश्चन्द्रावलीप्रभृतिष्वपि कृष्णं वार्षभानव्यां नव्यां रतिमुद्वहन्तमनुमान्तीषु सकलास्वपरासु निन्द्रामुपगच्छन्तीषु केषुचिदपि मिथः कृष्णकथाकथनेनैव जाग्रत्सु 'भो भो अत्याहितमत्याहितम्' इत्यहितसूचकः कष्टतरः कोऽपि कलकलः समुल्ललास ॥६०॥

**दावानलपान-लीला**

तमाकर्ण्य समाकुलीभूय भूयशः परित्यक्त-शयनासूत्कर्णमभितो निरीक्षमाणासु धेनुषु 'किं भोः किं किम्' इति सातङ्कमापृच्छमानेष्वच्छमानेष्वन्योन्यं प्रधानेषु हुं हुमिति निद्रातः समुत्तिष्ठत्सु निद्राणेषु, सचकितं श्रीकृष्णमालोकमानासु कुलवधूषु कुलकन्यासु च तासां भयविह्वलतामालोक्य 'मा भेतव्यं मा भेतव्यम्' इति सप्रणयगाम्भीर्यमाश्वासयति च श्रीव्रजपुरन्दरनन्दने केचिदेवं वितर्कयामासुः ॥६१॥

---

वह खेल इस प्रकार था, यथा—श्रीराधिका का दृष्टिपात, जब श्रीकृष्ण की ओर फैलने लगा, तब श्रीकृष्ण का दृष्टिपात, दो खञ्जन-पक्षियों की पूँछ के आघात से कम्पित हुई कमलों की दो पंक्तियों की तरह चञ्चल हो उठा। एवं श्रीकृष्ण का दृष्टिपात, जब राधिका की ओर हुआ, तब राधिका के कटाक्ष, कमलों के आघात से टूटे हुए, मानो कामदेव के बाणों की तरह 'मुकुलित' (मुद्रित) हो गये, अर्थात् लज्जा से मुँद गये ॥५९॥

इस प्रकार एक मुहूर्ततक (**मूर्च्छन्तं विस्तारं प्राप्नुवन्तमिव । मूर्च्छामोहसमुच्छ्राययोरिति धातुः**) विस्तार को प्राप्त होनेवाले, उस मूर्तिमान् अनुरागरूप पुष्प के पराग की श्रेणि के अन्धकार का आनन्दमयी मूर्च्छापूर्वक, श्रीराधा-कृष्णरूप दोनों, जब अनुभव कर रहे थे, एवं चन्द्रावली आदि सखियाँ, "श्रीकृष्ण तो, वृषभानुनन्दिनी-श्रीमती राधिका में ही, नवीन-प्रीति धारण कर रहे हैं" इस प्रकार का अनुमान लगा रही थीं, तथा अन्य सभी सखियाँ जब सो गई थीं, और कुछ व्यक्ति, परस्पर श्रीकृष्ण की कथा के कथन के द्वारा ही, जब जागरण कर रहे थे, उसी समय (**'अत्याहितं महाभीतिः' इत्यमरः**) "अरे भाइयो! महान् भय है। अरे भाइयो! महान् भय है" इस प्रकार अत्यन्त अहितसूचक, अतिशय कष्टप्रद, कोई अनिर्वचनीय कोलाहल प्रगट हो गया ॥६०॥

**दावानलपान-लीला**

उस भयङ्कर कोलाहल को सुनकर, विशेष व्याकुल होकर, गैयाएँ, सोने को छोड़कर, कान ऊँचे करके, जब चारों ओर निहार रही थीं, एवं (**अच्छो निर्मलो मानो ज्ञानं वस्तुपरामर्शो येषां तेषु**) वस्तुमात्र के विचार के विषय में जिनका ज्ञान, निर्मल है, उस प्रकार के प्रधान-प्रधान व्यक्ति "अरे! क्या है?

'किं कालियः पुनरसौ तटवर्त्मनैति, लब्धापमानजनितातिशयप्रकोपः ।
किं नूच्चकैर्मदपयोझरधौतगण्ड-,शैलं कुतोऽपि वनवारणयूथमेति' ।।६२।।

इति वितर्कयत्सु जनचयेषु 'भो भो निरुपायोऽपायोज्झितोऽयं दावानलो दावानलः' इति पुनरुद्घुष्टमतिकष्टतरमाकर्ण्य व्रजेश्वरः सत्रासं कालियमर्दनमुपगम्य सहसा गर्गोदितमनुस्मृत्य 'भो वत्स ! परित्रायतां परित्रायतामेष निरुपायाऽपायाऽरण्यमहावह्निस्त्वदेकनाथं समस्तमेव व्रजं दहन्नुपैति । नहि भवन्तमन्तरेणाऽस्योपशमः, शमन्यथा च न वर्तते विनाऽस्य शमनम् ।।'६३।।

---

क्या हुआ ?" इस प्रकार 'आतङ्क' (भय)पूर्वक, आपस में जब पूछ रहे थे, एवं सोते हुए व्यक्ति 'हुँ हुँ' करके, जब निद्रा से उठकर खड़े हो रहे थे, एवं उच्चकुल की बहू-बेटियाँ एवं कन्याएँ भयपूर्वक चकित होकर, चारों ओर से जब श्रीकृष्ण की ओर ही देख रही थीं, इनकी भय से विह्वलता को देखकर, व्रजेन्द्रनन्दन-श्रीकृष्ण, "अरी ! डरो मत, डरो मत ।" इस प्रकार कहकर, प्रेम एवं गम्भीरतापूर्वक, जब उनको आश्वासन दे रहे थे, तब कुछ व्यक्ति, इस प्रकार तर्क-वितर्क करने लग गये । [यहाँपर दावानल को देखकर, कुलवधू-कुलकन्या आदि व्रजवासियों को जो विह्वलता हुई है, वह, अपने अनिष्ट की आशङ्का से नहीं है; किन्तु, "अपने करोड़ों प्राणों की न्योछावर कर देने योग्य, अपने प्राणप्यारे श्यामसुन्दर को, यह दावानल बाधा पहुँचायेगा", इस प्रकार की भावना से ही, भय-विह्वलता हुई थी । क्योंकि, **"यद्धामार्थसुहृत्प्रियात्मतनयप्राणाशयास्त्वत्कृते"** (भा० १०।१४।३५) इस उक्ति के अनुसार, व्रजवासी-मात्र की प्राणपर्यन्त, समस्त वस्तुमात्र, श्रीकृष्ण के लिये ही है । अतः, उनको उनके अनिष्ट की आशङ्का में ही, भयमयी विह्वलता हो सकती है, अन्यथा नहीं ।।६१।।

तर्क-वितर्क करनेवाले व्यक्ति, धूम की कालिमा देखकर, सन्देह करते हुए बोले कि, "श्रीकृष्ण के द्वारा प्राप्त किये हुए अपमान से, उत्पन्न हुए अतिशय क्रोध से युक्त होकर, वह कालियनाग ही, पुनः तट के मार्ग से इधर ही आ रहा है क्या ? अथवा मदरूप जल के झरनाओं से धुले हुए, अपने गण्डस्थल-रूप पर्वत से युक्त, मदमत्त हाथियों का झुण्ड ही, किसी ओर से उठता हुआ, चला आ रहा है क्या ?" ।।६२।।

जनसमुदाय, जब इस प्रकार के तर्क-वितर्क कर रहा था, तब "अरे भैयाओ ! देखो, देखो, यह दावानल है, यह दावानल है, यह तो निवारण के उपाय से रहित है, एवं विनाश से रहित है ।" इस प्रकार के महान् कष्टदायक ऊँची घोषणा को पुनः सुनकर, व्रजेश्वर-श्रीनन्दजी, कालिय का मर्दन करने-वाले श्रीकृष्ण के निकट जाकर, अचानक श्रीगर्गाचार्य की **"अनेन सर्वदुर्गाणि यूयमञ्जस्तरिष्यथ"** (भा० १०।८।१६) "हे नन्दजी ! इन श्रीकृष्ण के द्वारा, तुम सब व्रजवासी, समस्त आपत्तियों को अनायास ही पार कर जाओगे ।" इस उक्ति को याद करके—"अरे लाला ! कन्हैया ! तू शीघ्र ही रक्षा कर ले, शीघ्र ही रक्षा कर ले । देख, जिसके विनाश का कोई भी उपाय नहीं है, ऐसा यह दावानल, जिस व्रज के केवल तुम्हीं नाथ हो, तुम्हारे उस समस्त व्रजमण्डल को जलाता हुआ आ रहा है । तुम्हारे सिवाय, इसी की शान्ति नहीं हो सकती । और इसको शमन किये बिना, दूसरी तरह व्रज का कल्याण भी नहीं हो सकता है" ।।६३।।

इति सपरिजन-जनक-जननी-प्रभृति-समस्त-बन्धुजन-व्याकुलतामालोक्य 'मा भैतव्यम्' इत्यग्रत उपसृत्य यद्यपि वनान्तरवन्नान्तरर्वर्तिदवदवथु वृन्दावनम्, तथापि सर्वचमत्कार-कारलीलाहेतोः स्वेच्छयैव समापादितमिव ॥६४॥

शुष्के सर्वाङ्गलग्नं श्वसति तरुगणे चच्चटाध्वानघोरं
प्लोषन्तं पत्रमात्रं तृणततिमभितस्तत्क्षणाद् भस्मयन्तम् ।
त्रस्यद्भिर्न्यङ्कुरङ्कुप्रभृतिमृगकुलैर्वीक्षितं धावमानै-
र्दूरादभ्रंलिहाग्रं दवदहनमथो माधवः संददर्श ॥६५॥

'सम्भव्यथ व्यथया बन्धुजनकदनमनेन विनमनेन विहायोलिहा महाधूमधूमध्वजेन । निष्पत्रा निष्पत्राकरोति तरुश्रेणी, भयसमुत्कर्णा कर्णाभीलं करोति काकुरवैरियं च धेनु-

---

इस प्रकार पारिवारिक समस्त जनों के सहित माता-पिता आदि समस्त बन्धुजनों की व्याकुलता को देखकर, "तुम सब, कोई भय मत करो" इस प्रकार कहकर, सबके अग्रसर होकर, श्रीकृष्ण ने दावानल को देख लिया (इस गद्य का अग्रिम श्लोक में विद्यमान "माधवः संददर्श" इस पद से सम्बन्ध है)। दिव्यातिदिव्य होने के नाते, श्रीवृन्दावनधाम, दूसरे साधारण प्राकृतिक वनों की तरह, यद्यपि अन्तर्वर्ती दावानल के सन्ताप से युक्त नहीं है, तथापि श्रीकृष्ण ने, समस्त जनमात्र की चमत्कारजनक लीला के कारण, मानो स्वेच्छा से ही, वैसा बना लिया था। श्रीकृष्ण की चमत्कारकारिता के प्रतिपादक, श्रीविश्वनाथ चक्रवर्ती के दो श्लोक, इस गद्य की टीका में मिलते हैं, यथा—

फणिमूर्धनि नर्तित्वा, जगद्विलक्षणमजिज्ञपत् तरुणीः ।
स्वस्य प्रभावमतुलं, कलासु पाण्डित्यमत्यधिकम् ॥१॥
पत्याद्यावरणान्निज-,सङ्गं दुर्घटममूः परामृशतीः ।
दवशमनेनाऽकलयद्, दुर्घट-घटना-पटीयसीं शक्तिम् ॥२॥

श्रीकृष्ण ने, कालीनाग के मस्तकोंपर, लोकोत्तर नृत्य करके, श्रीराधिका आदि व्रजयुवतियों के प्रति, अतुलनीय एवं जगत् से विलक्षण, अपना प्रभाव समझा दिया। एवं नृत्य, वाद्य, गीत आदि ६४ कलाओं में अपना अतिशय अधिक पाण्डित्य भी समझा दिया। और अपने में, पूर्वानुराग रखनेवाली जो गोपियाँ, पति आदि के आवरण के कारण, अपने (श्रीकृष्ण के) संयोग को अतिशय दुर्घट विचार रही थीं, उन गोपियों के प्रति श्रीकृष्ण ने, दावानल को अनायास शमन करके, अपनी दुर्घट-घटना को अनायास सङ्घटित करने के विषय में अतिशय चतुर अपनी शक्ति भी दिखा दी। अर्थात् जिस प्रकार दावानल शान्त हो गया, उसी प्रकार मेरी शक्ति से, तुम्हारे अवरोधक, समस्त सम्बन्धी भी, स्वतः शान्त हो जायँगे। और तुम सब, मुझ से अनायास मिल जाओगी ॥६४॥

श्रीकृष्ण ने जिस दावानल को देखा था, वह सूखे हुए वृक्षगण में तो समस्त अङ्गों में लग गया था। एवं (श्वसति अन्तर्जीवति तरुगणे) भीतर से सजीव वृक्षमण्डल में, भयङ्कर चटचट शब्द करता हुआ, केवल पत्रमात्र को ही जला रहा था। एवं तृणों की श्रेणी को तो, तत्काल चारों ओर से भस्म ही कर रहा था। तथा भयभीत होकर दौड़ते हुए 'न्युंकु' (बारहसींगा), 'रंकु' (पीठपर सफेद चित्रोंवाला मृग) प्रभृति मृगों की श्रेणि के द्वारा, जो दूर से ही देखा गया था; और जो दावानल, अपनी लपटों से मेघों को चाटनेवाला था ॥६५॥

विततिः,विततिरियं च समुड्डीना धूमलेखाभिरन्धीभवति । साध्वसाऽऽकुलं कुलं च हरिणानां कान्दिशीकं समजनि, तत् किं करोमि ॥६६॥

सम्भाव्या न पयोदवृष्टिरधुना नद्याः पयःसेचनै-
र्नैवाऽस्योपशमो न चाऽपसरणे देशश्च कालश्च नः ।
इत्याचिन्तयतः स्वयं भगवतः प्रादुर्भवन्त्यैश्वरी
शक्तिः काचन तं शिखासु कचवद् धृत्वा निमेषात् पपौ ॥६७॥

ततश्च दरिद्राणां मनोरथ इवोत्पद्यमान एव प्रणष्टः, हतभाग्यानां वैभवोदय इवाऽभुज्यमान एव तत्कालविगलितः, वैद्युतो वह्निरिव न चिरस्थायी, स्वप्नदृष्ट इव, भ्रमोपगत इव, ऐन्द्रजालिकोदीरित इव, न दृश्यमानो वनवह्निरखिलजन-लजनकारी बभूव । किमस्माभिः प्रमत्तैरिवाऽऽलपितं कुतो वनाग्निः' इति ॥६८॥

प्रातःकाले सर्वेषां स्व-स्वगृहगमनम्

अथ विभातायां विभावर्यां वर्यां श्रियं दधानेन बहुविधबहुललीलाधानेन स्वकुल-

---

दावानल को देखकर, श्रीकृष्ण, अपने मन में कहने लगे कि, (**वीन् पक्षिणो नमयति पातयतीति तेन**) "पक्षियों को गिरानेवाले, आकाश को चाटनेवाले, महान् धूमवाले, इस अग्नि के द्वारा व्यथा के कारण, मेरे बन्धुजनों का विनाश सम्भव हो सकता है । एवं पत्रों से रहित यह वृक्षश्रेणी, मुझे महान् व्यथित कर रही है । (**सपत्रनिष्पत्रादतिव्यथने' इति सूत्रेण डाच्**) एवं भय के कारण, भली प्रकार ऊँचे कान करनेवाली यह धेनुओं की पंक्ति, अपनी आर्तध्वनियों के द्वारा, मेरे कानों के महान् कष्ट को उत्पन्न कर रही है । तथा भय के मारे चारों ओर उड़नेवाली, यह पक्षियों की श्रेणी, धुआँ की श्रेणियों के द्वारा अन्धी हो रही है । और भय से व्याकुल हुआ यह हरिणियों का कुल, (**कान्दिशीको भयद्रुतः इत्यमरः**) भय के कारण इधर-उधर भाग रहा है । इसलिये अब, मैं क्या करूँ ?" ॥६६॥

बादलों की वृष्टि, इस समय सम्भव नहीं है । नदी के जलों से सींचने से भी, इस दावानल की शान्ति नहीं हो सकती । एवं हम सबका यहाँ से दूर चले जाने के विषय में देश-काल उचित नहीं है । स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण, जब इस प्रकार विचार कर रहे थे, तब उनकी किसी अनिर्वचनीय ऐश्वरीशक्ति ने प्रगट होकर, उस अग्नि की शिखाओं में चुटिया की तरह पकड़कर, उस दावानल को निमेषमात्र में पी लिया ॥६७॥

उसके बाद वह दावानल, दरिद्रीजनों के मनोरथ की तरह, उत्पन्न होते-होते ही विनष्ट हो गया । भाग्यविहीन व्यक्तियों के वैभव के उदय की तरह, उपभोग किये बिना ही तत्काल विनष्ट हो गया । बिजली की अग्नि की तरह, चिरस्थायी नहीं रहा । स्वप्न में देखे हुए पदार्थ की तरह, भ्रम से प्रतीत हुई वस्तु की तरह, एवं ऐन्द्रजालिक के द्वारा प्रेरित अग्नि की तरह, नहीं दिखाई देता हुआ, सभी-जनों का लज्जाजनक हो गया । पश्चात् भगवान् की दृष्टिरूप करुणामृत की वृष्टि के द्वारा, तृण, गुल्म, वृक्ष आदि सभी, पहले की तरह, सहसा हरे-भरे हो गये । अग्नि के द्वारा जले हुए किसी प्रकार के चिह्न को न देखकर, चकित होकर, सभी व्रजवासी बोले कि, "हम सब ने असावधान-व्यक्तियों की तरह, क्या बक दिया ? यहाँ, दावानल कहाँ है ?" ॥६८॥

भूषणेन सुधाऽऽसारेण सारेणेव सर्वसौभाग्यानां स्वजनेष्वाहितनयेन तनयेन सह स ह व्रजपुर-पुरन्दरोऽदरोदीर्णप्रमोदः प्रमोदयं प्रमोदयंश्च व्रजपुरं व्रजपुरवासिभिः समं समुपससाद ॥६९॥

तेनाऽथ व्रजनगरी नाथ-व्रजन-गरीयसीं रुजमादधाना प्रोषितभर्तृकेव तां रजनीं गमितवती रागमितवती राजन्तं पुनरपि पूर्वमिव ॥७०॥

इत्यानन्दवृन्दावने कैशोरलीलालताविस्तारे कालियदमनो नाम
नवमः स्तवकः ॥९॥

## दशमः स्तवकः

### निमन्त्रणोत्सवः

#### सखीनां निजनिजौत्कण्ठ्य-प्रकटनम्

अथ पुनरहरहरुपचीयमान-मानस-विकार-कारण-रणरणकशून्यहृदया हृदयाधिनाथस्य तस्याङ्ग-सङ्ग-सम्भावनोपायमपायमन्दमनुचिन्तयन्त्यो मनोरथारूढमनोरथा रूढभावस्यापि

---

**प्रातःकाल सभी का अपने-अपने घर जाना**

उसके बाद रात्रि का प्रातःकाल होते ही, सर्वश्रेष्ठ शोभा को धारण करनेवाले, अनेक प्रकार की बहुत-सी लीलाओं को धारण करनेवाले, एवं अपने कुल के भूषणरूप, अमृत की धारामयी वृष्टिस्वरूप, मानो समस्त सौभाग्यों के सारस्वरूप, तथा अपने सभीजनों के ऊपर प्रेममयी नीति रखनेवाले, श्रीकृष्णरूप अपने पुत्र के साथ, व्रजेन्द्र-श्रीनन्दजी ने, उत्पन्न हुए महान् हर्ष से युक्त होकर, **(प्रमायाः प्रकृष्टशोभाया उदयो यत्र तत् व्रजपुरं प्रमोदयन् हर्षयन्)** विशिष्ट शोभा से युक्त 'व्रजपुर' (श्रीनन्दग्राम) को हर्षित करते हुए, व्रजपुर निवासियों के सहित प्राप्त कर लिया ॥६९॥

इधर, 'व्रजनगरी' ('श्रीनन्दग्राम'-नामक राजधानी) **(नाथस्य श्रीनन्दस्य व्रजनेन गरीयसीं गुरुतरां रुजं पीडां आ सम्यक् दधाना धारयन्ती)** अपने स्वामी, श्रीनन्दजी के दूर चले जाने से, वियोग-रूपी भारी पीडा को भली प्रकार धारण करती हुई 'प्रोषितभर्तृका'-नायिका की तरह, उस रात्रि को बिता गई। पश्चात् श्रीनन्दरूप अपने उसी स्वामी के आ जाने से, फिर भी पहले की तरह, विराजमान अनुराग से युक्त हो गई ॥७०॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित–श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कैशोरलीलालताविस्तारे
कालियदमनो नाम नवमः स्तवकः सम्पूर्णः ॥९॥

## दशम स्तवक

### निमन्त्रणोत्सव

#### सखियों की अपनी-अपनी उत्कण्ठा का प्रगट करना

इस दशम स्तवक में श्रीमती राधिका ने, श्रीकृष्ण के हाथ से स्वयं बनाई हुई माला प्राप्तकर ली; एवं श्रीकृष्ण ने भी, श्रीराधिका के हाथ से स्वयं बनाया हुआ पक्वान्न-भोजन प्राप्तकर लिया। यह विषय, प्रसङ्गानुसार वर्णित होगा।

तस्य दुरवगाहमनोऽवगाहमनोजसा मनोजसाहाय्येन जानन्त्योऽपि न प्रतीतिमुपयान्त्योऽपि हितं पिहितं कुर्वत्यो निजमभिप्रायं सह सहचरीभिः सकला एव निजनिजौत्कण्ठ्यं वाग्विषयीचक्रुः ॥१॥

तत्र चन्द्रावली वलीयसा मनोरागेण सोद्वेगं मुखविजित-पद्मां पद्मां नाम सखीमुवाच,—

'किं गौरि ! गाढगुरुणा गुरुगौरवेण, किं निन्दया बत ननान्दुरमन्दया नः ।
किं ज्वालया खलगिरो गरलोपमायाः, श्यामेन मे हृदतिरक्तमकारि पीतम् ॥'२॥

तामाह पद्मा,—'पद्माक्षि ! यावद् वार्षभानवी नवीनानुरागवति प्रागवति प्रायिकीं रतिं तत्र न प्रसज्जति, तावत् कृताभियोगेन योगेन तेन सह ते यथा भूयते, तथा मया समयासत्त्या विधेयम्, सविधेऽयं स यथा तव स्वयं समुपैति ॥३॥

किन्तु व्रजराजसुतस्य तस्य स्वभावो हि भावो हित ऊहितस्तस्यां तस्यां तस्यामेव हृदतटनिकटे' इति तामाश्वास्य तथैव स्म चेष्टते, चेष्टतेयं तस्मिन्नेव कर्मणि तस्याः प्रवीणताऽऽसीत् ॥४॥

---

उसके बाद पूर्वानुरागिणी सभी गोपियाँ, फिर भी प्रतिदिन बढ़नेवाले मानसिक विकार के कारण. 'रणरणक' (काम की चिन्ता) से सूने हृदयवाली होकर, अपने हृदयेश्वर श्रीकृष्ण के अङ्ग-सङ्ग की सम्भावना के उपाय को, वियोग के कारण मन्द समझकर, अपने-अपने मनोरथ को, मनरूपी रथपर ही चढ़ाकर, अर्थात् अपने मनोरथ को बाहर न सुनाकर, एवं जिनमें पूर्वानुराग उत्पन्न हो गया है, उन श्रीकृष्ण के अथाह मन की थाह, बुद्धि के बल से न लगाकर, किन्तु कामदेव की सहायता से उसकी थाह को जानकर भी, मिलने का विश्वास न करके भी, हितकारक अपने अभिप्राय को छिपाती हुईं, अपनी-अपनी अन्तरङ्ग-सखियों के साथ, अपनी-अपनी उत्कण्ठा को वाणी का विषय बनाने लग गईं ॥१॥

उन सखियों में से, 'चन्द्रावली'-नामक सखी, अतिशय बलवान् मानसिक अनुराग के कारण, अपने मुख की शोभा से कमल को पराजित करनेवाली 'पद्मा'-नामक सखी के प्रति उद्वेगपूर्वक—"हे गौराङ्गि ! पद्मे ! देख, सास-ससुर आदि गुरुजनों के भारी बड़प्पन के गौरव से, अब मुझे क्या प्रयोजन है ? एवं हमारी ननद के द्वारा भर्त्सनापूर्वक की गई हमारी भारी निन्दा से भी मुझे क्या भय है ? एवं विष के समान लगनेवाली खलों की वाणी की ज्वाला से भी, अब मेरा क्या बिगड़ सकता है ? क्योंकि श्याम ने, मेरे पीले हृदय को, 'अतिरक्त' (लाल या अनुरक्त) कर लिया है । तात्पर्य—श्यामसुन्दर ने, मेरे मन को पी लिया है, एवं अपने में अनुरक्त कर लिया है" ॥२॥

चन्द्रावली के प्रति पद्मा—"हे कमलनयने ! देख, वृषभानुनन्दिनी-राधिका, नवीन अनुरागवाले श्रीकृष्ण में, पहले अपनी, सबसे अधिक प्रीति की रक्षा कर रही है; किन्तु, जबतक उनका सङ्ग नहीं प्राप्तकर पाती, उससे पहले ही, श्रीकृष्ण के साथ, फल की सिद्धि करनेवाला तुम्हारा सङ्ग, जिस प्रकार हो जाय, मैं समय की शीघ्रतापूर्वक, उसी प्रकार का उपाय करूँगी कि, जिस प्रकार वे श्रीकृष्ण, तुम्हारे निकट स्वयं ही चले आवें । भावार्थ यह है कि, श्रीराधिका से पहले ही, यदि तुम्हारा सङ्ग हो गया तो, वे, उसको भूल जायँगे" ॥३॥

"यदि कहो कि, श्रीकृष्ण तो, उस राधिका में अनुरक्त देखे जाते हैं, फिर मेरे साथ सङ्ग करने-

श्रीराधिकायाः निजसखीभिः सह संभाषणम्

**अथैवमुत्कण्ठाभराधिकां राधिकां विजने निजनेनिज्यमान-सौहृद-सहचरीभिः सह सहमानाममानामनुरागव्यथां किमपि चिन्तयन्तीमकस्मादुपगताऽपगताखिलाऽवकरा करा-कलितबकुलमाला बकुलमालाख्यसख्यन्विता श्यामा निजगाद ॥५॥**

**'अयि वार्षभानवि ! न विना भवतीमिह गोकुले कुले च कुलललनाललामभूतानां भूतानां सौभाग्यसम्पदं का वहति ॥६॥**

**यदवधारितं तस्मिन्नहनि हनिष्यमाण-प्रमदोहेन रसदोहेन रसवतीहृदयाकर्षणाङ्कुशेन निरीक्षणेन क्षणेन मूर्तिमतेव यदसौ व्रजराजकुमारो मारोद्धतहृदय इव चकोरको रजनी-नाथमिव भवदास्यं धयति स्म ॥७॥**

---

मात्र से, उसको कैसे भूल जायँगे ?" इसके उत्तर में मैं कहती हूँ कि, "व्रजराजकुमार-श्रीकृष्ण का राधिका में, (**स्वस्य भां कान्तिं अवतीति सः, हितः हितमयः भावः प्रेमा**) अपनी कान्ति की रक्षा करनेवाला हितमय जो प्रेम है, वह तो केवल, कालियदमनवाले दिन की रात्रि में, कालीदह के तट के निकट ही तर्कित हुआ था। किन्तु, तुम में तो, उनका प्रेम, सदैव दिखाई देता है।" इस प्रकार चन्द्रावली को आश्वासन देकर, वह पद्मा, उसी प्रकार की चेष्टा करने लग गई। क्योंकि, यह उसकी इष्ट-निष्ठा है। एवं श्रीकृष्ण के साथ, चन्द्रावली का संयोग करानेरूप कार्य में, उसकी भारी प्रवीणता थी ॥४॥

**श्रीराधिका का अपनी सखियों के साथ संभाषण**

उसके बाद चन्द्रावली की तरह, अधिक उत्कण्ठा के भार से युक्त राधिका, एकान्त में, अतिशय-शुद्ध मित्रतावाली ललिता-विशाखा आदि अपनी अन्तरङ्ग-सखियों के साथ, अपरिमित अनुराग की व्यथा को सहन कर रही थी, एवं मन-मन में कुछ चिन्ता भी कर रही थी। उसी अवस्था में, बैठी हुई राधिका के निकट आनेवाली, समस्त दोषों से रहित, विशुद्ध स्नेहवाली, एवं मौलसिरी के पुष्पों की माला, हाथ में लेकर आनेवाली, तथा 'वकुलमाला'-नामक सखी से युक्त 'श्यामा'-नामक सखी, राधिका से बोली—॥५॥

"हे वृषभानुनन्दिनि ! देखो, तुम्हारे बिना, इस 'गोकुल' (व्रज) में, एवं उच्चकुल की ललनाओं की तिलकरूप श्रेष्ठयुवतियों के कुल में, प्राणीमात्र के द्वारा की गई प्रीतिरूप सौभाग्य सम्पत्ति को, कोई भी ललना, धारण नहीं कर रही है ॥६॥

"क्योंकि, मैंने उस दिन, अर्थात् जिस दिन कालिय का दमन किया गया था, उस दिन की रात्रि में, यह बात निश्चित कर ली कि, श्रीकृष्ण का, तुम में भारीप्रेम है। कारण, व्रजराजकुमार वे श्रीकृष्ण, उस समय काम से उद्धत हृदयवाले होकर, मानो मूर्तिमान् महोत्सवस्वरूप अपने कटाक्ष के द्वारा, तुम्हारे मुख को उस प्रकार पी रहे थे कि, जिस प्रकार चकोर, चन्द्रमा का पान करता है। उनका वह कटाक्ष, (**हनिष्यमाणो नाशं प्राप्स्यन् प्रमदानां गोपीनां ऊहस्तर्को यत्र तेन। तदानीमनुरागस्य चाक्षुषत्वात् न पुनस्तर्को भविष्यतीत्यर्थः। पुनः कीदृशेन, रसं दोग्धि पूरयतीति तेन**) गोपियों के विनष्ट होनेवाले तर्क से युक्त था। क्योंकि, उस समय का अनुराग प्रत्यक्ष था। अतः, उसमें फिर तर्क नहीं हो सकता था। एवं वह

तदधुना तस्यानुरागपात्रं त्वमित्यवगतम् । गतं च मेऽमानस्यम्, मानस्यं सारस्यं च मे समजनि ॥'८॥

साह,— 'साहसकारिणि ! किमेवं प्रलपसि ?—

सा काऽऽलि ! कालियरिपोरनुरागपात्रं, या गोकुले कुलजनैरनुमातुमर्हा ।
इन्दुर्विना कुमुदिनीं स्वयमुज्जिहीते, नेन्दुं विना कुमुदिनी विकचत्वमेति ॥९॥

तन्नूनमखिलाङ्गनानां स एवानुरागपात्रं न तस्य कापि ।' श्यामाह,—'माऽऽहर मद्वचसि सन्देहम्, देहं च मा खेदय, दयस्व निजसौभाग्यं प्रति, प्रतिजानीहि स हि ममैव' इति ॥१०॥

ललितोवाच,—'वाचनिकोऽयमाश्वासः, किंवा यथार्थः' इति । तया पुनरूचे,— ललिते ! पृच्छ बकुलमालिकां मत्सहचरीम् ॥'११॥

ललिताह,—'बकुलमालिके ! माऽऽलि ! केवलमस्माकमनुरोधेनैव कथनीयम् ।' बकुलमालाह,—'बकुलमाला हरिष्यति खल्वियं ते सन्देहम्, तथापि किञ्चिदाकर्ण्यतां कर्ण्यतां यद् वहति । एकस्मिन् समये समयेक्षितः परमसुखवर्धनस्य गोवर्धनस्य गोचरः, चरति

---

कटाक्ष, तुम्हारे रस की पूर्ति करनेवाला था, तथा रसवती-अङ्गनाओं के हृदयरूप हाथी को, अपनी ओर आकर्षित करने के लिये तो अंकुशस्वरूप था ।।७।।

"इससे मैंने, यह बात जान ली कि, "अब तुम, श्रीकृष्ण के अनुराग की पात्र हो" । अतः, मेरा 'अमानस्य' (दुःख) दूर चला गया, और मेरे मन में होनेवाली सरसता भी उत्पन्न हो गई है" ।।८।।

श्रीराधिका—"हे साहस करनेवाली श्यामे ! इस प्रकार निरर्थक वचनों का प्रयोग क्यों कर रही है ? देख, सखि ! इस 'गोकुल' (व्रज) में कालिय के शत्रु, श्रीकृष्ण के अनुराग की पात्र, वह कौन-सी ललना है कि, जो कुलाङ्गनाओं के द्वारा अनुमान करने योग्य है ? देख, चन्द्रमा, बिना कुमुदिनी के स्वयं ही उदय हो जाता है; किन्तु कुमुदिनी, बिना चन्द्रमा के कदापि नहीं खिलती है । तात्पर्य—श्रीकृष्ण तो, सबके अनुराग के पात्र हो सकते हैं; किन्तु, अनेक होने के नाते, उनके विशिष्ट अनुराग का पात्र, कौन निश्चय किया जा जकता है ? ।।९।।

"इसलिये निश्चितरूप से, वे श्रीकृष्ण ही, समस्त अङ्गनाओं के अनुराग के पात्र हैं । उनका अनुराग-पात्र, कोई भी निश्चित नहीं है ।" श्यामा—"मेरे वचन में सन्देह मत कर, एवं अपने शरीर को दुःखी मत कर । अपने प्रशंसनीय सौभाग्यपर दया कर, और वे श्रीकृष्ण, मेरे ही हैं, ऐसी प्रतिज्ञा कर ले" ।।१०।।

ललिता—"यह आश्वासन, वचनमात्र से है, अथवा यथार्थ ?" श्यामा पुनः—"हे ललिते ! इसकी यथार्थता, मेरी सखी बकुलमालिका से पूछ लो" ।।११।।

ललिता—"हे सखि ! बकुलमालिके ! केवल हमारे अनुरोध से ही नहीं कहना ।" बकुलमाला—"हे सखि ! तुम्हारे सन्देह को, यह बकुलमाला (मेरे हाथ में विद्यमान यह मौलसिरी की माला) ही हर लेगी । तथापि, जो कर्णसुखदायक है, वह कुछ समाचार सुन लो । एक समय में, परम सुखवर्धनकारी

नैचिकीनिचये तदनुपदीनेऽदीने सहचरचये नर्मदाऽनुचरतया स रससमुद्रः, समुद्र इव गंभीरो भीरोधकः, कुसुमित-बकुल-पालि-पालितं विपिनमध्यमध्यवस्थाय ललितेन गलितेन गम्भीर-गन्धभृता भृतातिशोचिषा कुसुमेन सुमेन माल्यमाल्यतिमनोहरं निर्मिमाणः, आलोक्य च तं सहसा सह साध्वसेन लताविटपेनाऽऽत्मानमपवार्य वार्यमाणधैर्यया करकलितदेवीशुकेन कुसुमासवेन नवेन नर्मदेन सख्या स ख्यापितवार्षभानवीनवीनानुरागदर्शनकालत्रयकथः कथमपि समाकलित-गाम्भीर्यः शीर्यमाण इव मया चिरमेव निभृतं न्यभालि, भालिताऽहं न केनापि ॥१२॥

ततः कुसुमासवेन कुसुमासवेन सदृशया गिरा किञ्चिदप्रस्तुतं प्रस्तुतम्,—'वयस्य! इयमियं स्वकरगुम्फिता बकुलमाला मा लाघवमासादयितुमर्हति। तदिमां तस्यै उपहारी-कृत्य हारीकृत्यवस्थां प्रापय' इति वदति सति स तिलमात्रं स्मित्वा 'वयस्य! कथमेतत् सम्पद्यतां गद्यतां गगनकुसुममालया गगनमण्डनमिव' इति यदेवं निजगाद निजगाद-वैयर्थ्यनिराकरणाय करणायत्तपाटवोऽपि क्षणं चित्रलिखित इव तस्थौ कुसुमासवः ॥१३॥

---

श्रीगोवर्धन के निकट, मैंने, श्रीकृष्ण का साक्षात् दर्शन किया। उस समय गोगण, आनन्दपूर्वक चर रहा था। एवं उसी गोगण के पीछे-पीछे श्रीकृष्ण के सखागण, प्रसन्न होकर विचरण कर रहे थे। वे प्रसिद्ध श्रीकृष्ण तो, परिहासदायक अपने सखा के साथ, समुद्र के समान गम्भीर, रस के समुद्र, निर्भीक होकर, खिली हुई मौलसिरी के पुष्पों की श्रेणी से सुरक्षित, वन के मध्य में बैठकर, हे सखि! सुन्दर, स्वतः गिरे हुए, गम्भीर सुगन्ध धारण करनेवाले, विशेषकान्ति को धारण करनेवाले, (**सु शोभना मा शोभा यस्य तेन**) अत्यन्त शोभावाले पुष्पसमूह के द्वारा, अतिशय मनोहर माला को बना रहे थे। उनको देखकर, चञ्चलता के कारण, मेरा धैर्य कुछ दूर भागने लगा, तो भी मैंने, भय के कारण, अपने को लता की शाखा के द्वारा सहसा छिपाकर, बहुत देरतक चुपचाप, श्रीकृष्ण को भली प्रकार देख लिया। किन्तु मैं तो, किसी ने भी नहीं देखी। श्रीकृष्ण, उस समय वृषभानुनन्दिनी के नवीन अनुराग के दर्शन से परिपूर्ण, तीन-समय की कथा, प्रस्तुत कर रहे थे। अर्थात् वनगमन के समय, एवं अपने जन्मदिन के उत्सव के समय, तथा कालियदमन करनेवाले दिन की रात्रि के समय, इस प्रकार तीन-बार दर्शन होनेवाले तीनों-समयों की कथा, अपने विदूषक-सखा को सुना रहे थे। और श्रीकृष्ण को हास्यरस देनेवाला, 'कुसुमासव'-नामक वही नवीन सखा, श्रीराधिकादेवी के शुक को, अपने हाथपर बैठाये हुए था। बस, उसी सखा के द्वारा, श्रीकृष्ण की गम्भीरता का कुछ ज्ञान, किसी प्रकार किया गया था। तो भी मुझे तो, श्रीकृष्ण, श्रीराधिका के विरह से कुछ कृश होते हुए-से दिखाई दिये ॥१२॥

उसके बाद 'कुसुमासव'-नामक सखा ने, 'कुसुमासव' (मधु) के समान मीठी वाणी के द्वारा, कुछ अप्रस्तुत प्रसङ्ग प्रस्तुत कर दिया। यथा—"सखे! श्रीकृष्ण! अपने हाथों से स्वयं गूँथी हुई, यह मौलसिरी की माला, लाघव को प्राप्त करने के लिये उचित नहीं हो सकती। इसलिये यह माला, उन श्रीराधिका के लिये भेंट करके, उनके गले के हार की अवस्थापर पहुँचा दीजिये, अर्थात् उनके गले की हार बना दीजिये। वह, परमअनुरागिणी है। अतः, सूख जानेपर भी, इस माला को, प्रतिदिन हार की तरह, धारण

तत्समकालमकालवात्येव पद्मा समुपसन्नवती नवतीव्रतरोत्कण्ठया मया समया समुत्पन्नमनोरथयैव श्रूयते कुसुमासवस्तदा यदवादीत् ॥१४॥

'अयि ! कासि ? कासितचतुरिमणि मणिरिव वीक्ष्यसे । किं प्रयोजनं विजनं विपिनं चरसि ? रसिकशेखरस्य रस्यतमचरितस्य मद्वयस्यस्य पुरतो निःसाध्वसं साध्वसङ्कलितत्रपाऽत्र पालयसि किं चरणविहारम्' इति तद्वचनोपरमे परमेण छद्मना पद्मनाभस्य पुरत एव सा किमपि प्रास्तौषीत् ॥१५॥

'अयि ! चन्द्रावल्या वल्यामोदकरीणां सहचरीणां सहगा पद्मा नामाहम्, तया खलु गुणगौर्या गौर्या एव पूजनार्थं कुसुमान्यवचेतुमिह प्रहिता हि तादृशानि कुसुमान्यपरत्र न लभ्यन्ते लभ्यं ते विपिन एव तत् सौलभ्यमिति बकुलकुलमेवादौ विचेयमित्यत्रागता ॥'१६॥

---

करती रहेगी; यह 'हार'-शब्द का तात्पर्य है । और परमगूढ तात्पर्य यह भी बता दो कि, इस माला की तरह, मैं भी कभी, तुम्हारे गले का हार बन जाऊँगा ।'' कुसुमासव इस प्रकार कह ही रहा था, इतने में श्रीकृष्ण, कुछ मुसकाकर—''प्रियमित्र ! यह कैसे सम्भव हो सकता है ? बताओ । आकाश के पुष्पों की माला के द्वारा, आकाश की सजावट की तरह, यह बात कैसे सङ्घटित हो सकती है ? तात्पर्य—आकाश में पुष्प होते ही नहीं, तब उनकी माला ही जब असम्भव है, तब उसकी सजावट तो बहुत दूर रही । इसी प्रकार वह राधिका तो घर में है; एवं हम, वन में हैं । और यह माला भी, बहुत देरतक ताजी नहीं रह सकती । ऐसी अवस्था में यह माला, उसके गले का हार कैसे बन सकती है ?'' श्रीकृष्ण ने जब इस प्रकार कहा, तब अपने वचन की व्यर्थता को दूर करने के लिये, बुद्धि के चातुर्य से युक्त होकर भी, वह कुसुमासव, क्षणभर को चित्रलिखित-सा खड़ा रह गया ॥१३॥

उसी समय अकाल की आँधी की तरह, चन्द्रावली की 'पद्मा'-नामक सखी, निकट आ पहुँची । और आते ही बोली कि, ''मैं, अतिशय तीव्र नवीन उत्कण्ठा से युक्त हूँ, एवं भली प्रकार उत्पन्न हुए मनोरथ से भी युक्त हूँ; अतः, मैंने निकट से ही उन सब बातों को सुन लिया है कि, जिनको कुसुमासव उस समय कह रहा था'' ॥१४॥

कुसुमासव—''अरी ! तू कौन है ? प्रकाशित होनेवाले चातुर्य के विषय में तो, तू, मणि की तरह दिखाई देती है । इस निर्जन वन में, किस कारण घूम रही है ? और परमरसमय चरित्रवाले 'रसिकशेखर' (रसिक-मुकुटमणि) मेरे प्यारे सखा के सामने, निर्भय होकर, भली प्रकार लज्जा से रहित होकर, यहाँपर किस कारण पदार्पण कर रही है ?'' इस प्रकार उसके वचन समाप्त होते ही, उस पद्मा ने, विशिष्ट कपटपूर्वक, श्रीकृष्ण के सामने ही, अपना कुछ प्रस्ताव रख दिया ॥१५॥

''अजी ! सखाजी ! मैं तो, चन्द्रावली को विशिष्ट आनन्द देनेवाली सखियों के साथ रहनेवाली हूँ । 'पद्मा', मेरा नाम है । अपने गुणों से भी गौरवर्णवाली उस चन्द्रावली ने ही, गौरी-पूजन के लिये, पुष्प चुनने को मुझे यहाँ भेजा है । जैसे पुष्प, वह चाहती है, उस प्रकार के पुष्प, दूसरी जगह नहीं मिलते हैं । उस प्रकार के पुष्पों की सुभलता तो, तुम्हारे वन में ही है । इसलिये मौलसिरी के पुष्पों की श्रेणी ही पहले चुनने योग्य है । अतः, यहाँपर आई हूँ'' ॥१६॥

कुसुमासव आह,—'प्रसिद्धैव सा गौरी गौरीपूजनपरेति, किन्तु श्रद्धागौरवादेव देवतातुष्टिरिति सा कथं नाऽऽगता ?' साह,—'साहसिक ! साधूक्तम्, किन्तु,—

यस्मिन् क्षणे ह्रदतटीमधिवर्तमाना, हा हन्त कृष्णभुजगं सहसा ददर्श ।
आरभ्य तं क्षणमहो अधुनापि चित्तं, तस्या दुनोति बत तद्विषबाधयेव ॥१७॥

स आह,—'तद्बाधाशमनोपायो मनोऽपायो यदि भवति, तदैव भावी ।' साह,—'मनोऽपायकारणमेव मृगयामहे ।' स आह,—'तदतिदुर्लभम् ।' साह,—'उच्चैरौत्कण्ठ्यस्य किं दुर्लभम् ?' स आह,—'बाधितमेतत् सति मनसि ह्यौत्कण्ठ्यम्, कथमौत्कण्ठ्येन मनोऽपायोपलम्भः ?' साह,—'मनोऽपायस्तस्या वृत्त एव, मनोहरेण केनापि मनसो हरणात्, तथाप्यौत्कण्ठ्यमिति विचित्रम् ।' स आह,—'मनोहरमनुसन्धेहि ।' साह,—'सम्प्रति बकुलमाल्यमेव, यदिदं गौरीकण्ठं रञ्जयिष्यति ॥'१८॥

---

कुसुमासव—"वह गौरी, गौरी-पूजा में तत्पर है, इस प्रकार तो प्रसिद्ध ही है। किन्तु, इष्ट-देवता की प्रसन्नता तो, श्रद्धा के गौरव से ही होती है। अतः वह, पुष्प चुनने के लिये, स्वयं क्यों नहीं आई ?" वह—"हे साहसिक ! बहुत ठीक कहा। किन्तु, हाय ! कालियह्रद के तीरपर वर्तमान होकर, उसने जिस क्षण में, उस कालियनाग का, पक्षे–कृष्णरूप सर्प का दर्शन किया है, हाय ! हाय ! उसी क्षण से लेकर, उसका चित्त, मानो सर्प के विष की बाधा से, पक्षे—कामरूप विष के सञ्चार की बाधा से, अभी भी सन्तप्त हो रहा है" ॥१७॥

कुसुमासव—"देख, जब मन का 'अपाय' (अपगम), अर्थात् उस काले भुजङ्ग की स्मृति में लगा हुआ मन, यदि उसकी स्मृति से दूर हो जायगा, तभी उसकी बाधा के शमन का उपाय हो जायगा।" पद्मा—"हम सब, यहाँपर मन के दूर भगाने का कारण ही ढूँढ़ रही हैं।" वह—"वह कारण तो अत्यन्त दुर्लभ है। तात्पर्य—भीरुस्वभाव होने से, उसके मन में धसा हुआ, काले-सर्प का भय, उसके मन से कभी जा नहीं सकता। कृष्णपक्षे—उस परमानुरागिणी चन्द्रावली का, श्रीकृष्ण में लगा हुआ मन भी, उनसे अलग, किसी प्रकार जा नहीं सकता। अतः, जिस कारण को तुम ढूँढ़ रही हो, वह परमदुर्लभ ही है।" वह—"ऊँची उत्कण्ठावाले के लिये क्या दुर्लभ है ?" वह—"यह तुम्हारी बात तो कट गई। क्योंकि देखो, मन के रहनेपर ही उत्कण्ठा रह सकती है। उत्कण्ठा के द्वारा मन के दूर भगाने की प्राप्ति किस प्रकार हो सकती है ? तात्पर्य—मन के दूर भाग जाने के समय ही, उत्कण्ठा भी दूर भाग जाती है। अतः, उस अवस्था में, उत्कण्ठा के द्वारा, मन को भगाना आकाशपुष्प के समान है। इसलिये तुम्हारी सखी के पास, जब अपना मन ही नहीं है, तो उत्कण्ठा कहाँ से रह गई ? कारण के विनष्ट होते ही, कार्य, स्वतः विनष्ट हो जाता है।" पद्मा—"उस चन्द्रावली के मन का 'अपाय' (वियोग) तो हो चुका है। क्योंकि, किसी मनोहर ने, उसके मन को हर लिया है। तथापि, उत्कण्ठा बची हुई है, यही विचित्रता है।" वह—"तो उस मनोहर को ही ढूँढ़ लो।" वह—"इस समय तो, यह मौलसिरी की माला ही मनोहर है। क्योंकि, यह माला ही, 'गौरी' (दुर्गा) के कण्ठ को, पक्षे—चन्द्रावली के कण्ठ को सुशोभित कर देगी। पद्मा का गूढ़ अभिप्राय तो यह था कि, अभी तो, चन्द्रावली के मन को, इस माला से ही बहला दूँगी। पीछे, उसके मन को हरनेवाले, इन श्रीकृष्ण को भी, उससे मिला दूँगी" ॥१८॥

कृष्ण आह,—'वयस्य ! चतुरेयं यदनयैव बकुलमालया गौरीपूजां कारयितुं कामयते, ग्रथनपरिश्रमविश्रमविधिं च ।।'१९।।

कुसुमासव आह,—'अयि साहसिनि ! प्रियवयस्यस्य निजकण्ठाभरणोचितामेनां बकुलमालिकां कथमन्या लब्धुमर्हति ? तदिमान्यग्रथितान्येवाऽवचित्य नीयन्ताम् ।' साह,—'साहसं मे कथमेवम् । मे वञ्चयसि वा कथमेवम् ? यदि कुमारस्य रस्यप्रसादो भवेत्तदा स्वयमेव ददातु ।।'२०।।

कृष्ण आह,—'वयस्य ! समुचितमुक्तमनया, तद् दीयन्तां कुसुमानि स्वयमेव । यथैभिरेषा स्वसखीं तोषयति, निर्वहति च गौरीपूजनम्' इति तदुदितान्तेऽतान्तेन मनसा दत्तानि कुसुमानि गृहीत्वा सा गतवती ।।२१।।

बकुलमालां दृष्ट्वा लीलाशुक-कुसुमासवयोर्वार्तालापः

तव तीव्रतरतपः-प्रभावेण ततः कुसुमासवेनोक्तम्—'वयस्य ! इयमिव यदि वार्षभानव्या नव्यालीनां मध्ये काप्यधुना धुनानेव ते हृत्तापमिहोपसीदति, तदैषा माला मा लाघवमुपैति' इत्याकर्ण्य निःसाध्वसमेव तदनाकर्णितमभिनयन्ती पतित-कुसुमावचयन-छलेनाऽऽकस्मिकीवाऽहमुपसन्ना । तदनु तथैव मामवलोक्य कुसुमासव एव 'कासि त्वम्'

---

श्रीकृष्ण—"भैया ! 'कुसुमासव' ! (मनसुखा !) यह तो बड़ी चतुर मालूम पड़ती है। जो कि, इस मौलसिरी की माला के द्वारा ही, 'गौरी-पूजा' (दुर्गा-पूजा), पक्षे—चन्द्रावली का सम्मान कराने की कामना कर रही है। और हमारे माला बनाने के परिश्रम का विश्राम भी चाहती है ।।१९।।

कुसुमासव—"अयि साहसिनि ! तुम, पूरा साहस दिखा रही हो। देखो, हमारे प्रियसखा के निजकण्ठ को विभूषित करने योग्य, इस मौलसिरी की माला को, दूसरी नारी किस प्रकार प्राप्त करने योग्य है ? इसलिये बिना गूँथे हुए, इन पुष्पों को ही उठाकर ले जाओ।" पद्मा—"मेरा स्वयं उठाने का साहस ही, किस प्रकार हो सकता है ? और तुम, मुझको इस प्रकार क्यों बहका रहे हो ? यदि व्रजराज-कुमार का रसमय 'प्रसाद' (कृपा) हो जाय, तब तो वे स्वयं ही दे देंगे" ।।२०।।

श्रीकृष्ण—"सखे ! इसने ठीक ही कहा है। इसलिये इसको स्वयं ही पुष्प दे दो। जिससे कि यह, इन पुष्पों के द्वारा, अपनी सखी को सन्तुष्ट कर लेगी, एवं गौरी-पूजन का निर्वाह भी कर लेगी।" इस प्रकार श्रीकृष्ण के कहने के बाद, उस कुसुमासव के द्वारा, निर्मल मन से दिये हुए पुष्पों को लेकर, वह पद्मा चली गई ।।२१।।

बकुलमाला को देखकर, लीला-शुक एवं मधुमङ्गल का वार्तालाप

बकुलमालिका, श्रीराधिका से बोली कि, "हे राधे ! तुम्हारे तप का प्रभाव बड़ा तीव्र है। तभी तो कुसुमासव बोल उठा कि, प्रियमित्र ! श्याम ! देखो, जैसे यह सखी आई थी, उसी प्रकार वृषभानु-नन्दिनी की नवीन सखियों में से, यदि इसी समय, तुम्हारे हृदय के सन्ताप को दूर करती हुई-सी कोई, यहाँपर उपस्थित हो जाती तो, यह माला भी, लघुता को नहीं प्राप्त होती, अर्थात् इसका भी सम्मान हो

इति मामवादीत्, तदाऽऽशुकेन शुकेन समुक्तम्,—'हंहो ! राधासुहृदः श्यामायाः सखीयं बकुलमाला नाम बकुलमालानिर्माणहेतोरिमानि कुसुमान्याचिनोति ।' स आह,—'मालयाऽस्याः किं प्रयोजनम्, जनं जनमेव बकुलकुसुमानि तरलयन्ति गोकुलबालाः, सङ्कोचोऽपि चोपितस्ताभिः ।।'२२।।

शुकेनोक्तम्—'एषा बकुलमाला बकुलमालामारचय्य गुणश्यामायै श्यामायै निजसख्यै दास्यति । सा च मद्देव्यै इति तस्या मर्यादा ।।'२३।।

कुसुमासवेनोक्तम्,—'वयस्य ! मदुक्तिकल्पलतिका फलोन्मुखीव जाता ।' शुकेनोक्तम्,—'अमोघा हि ब्राह्मणवाणी । तदिमामाहूय दीयतां बकुलमाला, यथैनामियमेव तां प्रापयति ।' तदनु दनुजदमनो मनोज्ञतरदशनकिरणकन्दलीव्याजहारो व्याजहारोचितं किमपि,—'कथमियमागमिष्यति हासपटोर्वटोर्वचसा, सहजगर्ववत्यो हि गोकुलकुलबालास्तदयि दयित ! विहगोत्तम ! स्वदेवीपक्षपातेन पक्षपातेन स्वयमेवाऽस्याः सविधमुपसर्पतु भवान् । स्वभावकलकोमलेनाऽमलेनाऽनेन भवतो वचसा नेष्यत्यसौ बकुलमाला बकुलमालाम्' इत्युक्त एव विहगराजो मदभ्यासमभ्याससाद ।।२४।।

---

जाता ।" इस बात को सुनकर भी, मैं, निर्भयतापूर्वक उसके वचनों के न सुननेका-सा अभिनय करती हुई, गिरे हुए पुष्पों के चुनने के बहाने से, अचानक आनेवाली की तरह, वहीं उपस्थित हो गई । उसके बाद, उसी प्रकार मुझको देखकर, कुसुमासव मुझ से बोला कि, "अरी ! तू कौन है ?" उसी समय (**आशु शीघ्रं कं सुखं यस्मात् तेन शुकेन**) शीघ्र सुखदायक उस लीला-शुक ने कहा कि, "अहो हो ! यह 'बकुलमाला'-नामक सखी तो, श्रीराधिका की प्यारी-सखी, श्यामा की सहचरी है । मौलसिरी की माला बनाने के लिये, इन पुष्पों को चुन रही है ।" कुसुमासव—"इसको माला से क्या प्रयोजन है ? मेरी दृष्टि में तो, गोकुल की बालाएँ, मौलसिरी के पुष्पों को (**जनं जनं इति णमुलन्तं 'जनी प्रादुर्भावे' धातुः 'जनिवध्योश्च' इति वृद्धयभावः । बकुलकुसुमानि जनयित्वा जनयित्वा तरलयन्तीत्यर्थः**) उत्पन्न कर-करके, सभीजनों को चञ्चल बनाती रहती हैं । क्योंकि, उन गोपबालाओं ने तो सङ्कोच भी (**चोपितः दूरीकृतः 'चुप मन्दायां गतौ' इत्यस्य रूपम्**) दूर कर दिया है" ।।२२।।

शुक ने कहा कि, "यह बकुलमाला, मौलसिरी के पुष्पों की माला बनाकर, गुणों से भी श्याम-वर्णवाली, 'श्यामा'-नामवाली अपनी सखी के लिये देगी, और वह श्यामा, मेरी पूजनीया देवी, श्रीमती राधिका को दे देगी, यही उसकी मर्यादा है" ।।२३।।

कुसुमासव ने कहा कि, "हे सखे ! श्याम ! देखो, मेरी उक्तिरूप कल्पलता 'फलोन्मुखी' (सफल)-सी हो गई है ।" शुक ने कहा—"ब्राह्मणों की वाणी, अमोघ होती है" इसलिये इस सखी को बुलाकर, यह मौलसिरी की माला दे दीजिये । जिससे कि, यह बकुलमाला ही, इस 'बकुलमाला' (मौलसिरी की माला) को, श्रीराधिका के निकट पहुँचा देगी । उसके बाद दैत्यदमनकर्ता श्रीकृष्ण, अतिशय मनोहर अपने दाँतों की किरणरूप कान्तिश्रेणि के बहाने, मोतियोंके-से हार से युक्त होकर, कुछ समयोचित वचन—"हास-परिहास करने में चतुर, इस 'कुसुमासव'-नामक वटु के वचन से, यह बकुलमाला इधर कैसे आ जायगी ? क्योंकि, गोकुल की कुलवती बालाएँ, स्वाभाविक गर्व से युक्त होती हैं । इसलिये हे पक्षिश्रेष्ठ ! शुक !

## लीलाशुक-बकुलमालयोर्वार्तालापः

आसाद्य च 'बकुलमाले ! मां परिचिनोषि, चिनोषि किं बकुलकुसुमानि ? एहि व्रजराजकुमारसविधम्, अहं ते तत्करगुम्फितां स्रजं दापयिष्यामि, किमेतावताधिकेनाऽवचयनपरिश्रमेण ।' मयोक्तम्,—'अयि शुककुलावतंस ! संसर्गजाः किल दोषगुणा इति सत्य एव व्याहारः । यदियं ते स्वभावलम्पटस्य पीतपटस्य पीतमधुरसस्येव समदस्याऽऽसङ्गेन भिन्नैव मतिरनुभूयते । क्व नु दृष्टं भवता कुलकुमार्यः परपुरुषदत्तां मालामुरीकुर्वन्ति ॥'२५॥

शुकेनोक्तम्,—'अयि ! परमपुरुष एवायं न हि परपुरुषः ।' मयोक्तम्,—'पुरुष एवायं कथं परम् अपुरुष इत्युच्यते ?' तेनोक्तम्,—'नात्र सन्धिरनुसन्धेयः किमपि वाचालतालताविस्तारेण, तत् कर्मधारयपरं पदमेतद् दुर्लभम्' इति तत्कथाचातुर्येणैव जिताहं माऽतः परं मातः ! परम्परागतं वाम्यमकरवम् । मकरबन्धुरकुण्डलस्य तस्याऽभ्यासमभ्यासमहम् ॥२६॥

---

अपनी 'देवी' (राधिका) के पक्षपात के कारण, अपनी पङ्खों के द्वारा तुम स्वयं ही, इस बकुलमाला के निकट चले जाओ । क्योंकि, यह 'बकुलमाला'-नामक सखी, तुम्हारे स्वाभाविक मधुर, कोमल, एवं निर्मल इस वचन के द्वारा, इस मौलसिरी की माला को ले जायगी ।" इतना कहते ही, पक्षिराज वह शुक, मेरे निकट चला आया ॥२४॥

### लीला-शुक एवं बकुलमाला का वार्तालाप

मेरे निकट आते ही, वह बोला कि, "हे बकुलमाले ! तू, मुझको पहचानती है क्या ? इन मौलसिरी के फूलों को क्यों चुन रही है ? चल, व्रजराजकुमार के निकट । मैं, तुझे उनके हाथ से गूँथी हुई माला को दिलवा दूँगा । पुष्पचयनरूप इतने अधिक परिश्रम से क्या प्रयोजन है ?" मैंने कहा कि, "हे शुककुलभूषण ! **(संसर्गजा दोष-गुणा भवन्ति)** प्राणीमात्र में, दोष-गुण, संसर्ग से ही उत्पन्न होते हैं । यह प्राचीन उक्ति सत्य ही है । क्योंकि, मद्यरस का पान करनेवाले मतवाले व्यक्ति के सङ्ग से, जैसे बुद्धि, छिन्नभिन्न हो जाती है, ठीक उसी प्रकार स्वभावतः 'लम्पट' (स्व-भक्तजनासक्त) पीताम्बरधारी के सङ्ग से, तुम्हारी यह बुद्धि, कुछ पृथक् ही अनुभव में आ रही है । बताओ, ऊँचे कुल की कुमारियाँ, दूसरे पुरुष के द्वारा दी हुई माला अङ्गीकार करती हैं ? यह बात तुमने कहाँ देखी है ?" ॥२५॥

शुक ने कहा—"अरी ! यह श्रीकृष्ण तो परमपुरुष ही है, परपुरुष नहीं है ।" मैंने कहा कि, "यह पुरुष ही तो है, 'परं' (केवल) अपुरुष है, ऐसा क्यों कहते हो ?" शुक ने कहा—"अरी सखि ! इस 'परमपुरुष'-पद में, 'म'-कार एवं 'अ'-कार की सम्मेलनरूप सन्धि का अनुसन्धान करने योग्य नहीं है । श्लेषपक्ष में—इन श्रीकृष्ण में, 'सन्धि' (मित्रता) अनुसन्धान करने योग्य ही है; किन्तु, अपनी वाचालतारूप लता के विस्तार के द्वारा, कुछ सन्धि-विच्छेद आदि के चक्कर में मत पड़ । इसलिये मेरे द्वारा कहे हुए, इस माला को ग्रहण करनेरूप कर्म को धारण कर ले, अर्थात् मेरे कहने से, इस माला को ले ले । क्योंकि, यह व्यवसाय दुर्लभ है, फिर ऐसा मौका नहीं मिलेगा । श्लेषपक्ष में यह 'परमपुरुष'-पद तो **(परमश्चासौ पुरुषः)** इस प्रकार कर्मधारय समासपरक ही है, इसमें सन्धि, विच्छेद करना उचित नहीं है, यह दुर्लभ भी है ।" इस प्रकार उस शुक की बातों की चतुराई से, मैं पराजित हो गई । "अरी अम्मो !

**श्रीकृष्णद्वारा बकुलमालायाः कृते बकुलमालायाः प्राप्तिः, श्यामासखीद्वारा श्रीराधायाः कण्ठे तस्याः समर्पणं च**

**ततश्च द्विजत्वेन परस्परमतिस्निग्धयोरावयोः प्रियरावयोः प्रियसुहृदोः कुसुमासव-शुकयोरुपरोधेन विरोधेन विरहितं 'चिरतरानुरागिण्यै शुक-देव्यै स्वकरकमलामोदमेदुरा दुरासदा श्रियोऽपि बकुलमाला बकुलमालाद्वारा प्रापणीया, सफलीकर्तव्यं च निजशिल्प-कौशलम्' इति कुसुमासवेन गदितो दामोदरो दरोदितवेपथुना कियदुदीर्णघर्मजलकणमेदुरेण करकमलेनोल्लास्य मूर्तां निजप्रणयमाधुरीमिव बकुलमालामेनां दरहसित-सुधालेशपेशलं वदनसुधाकरमवहित्थया मन्मुखाऽनभिमुखीकृत्य कृत्यकोविदो मम करे सस्पर्शं समर्पयामास। मया च मूर्तं सुरभितमं तदीयं हृदयमिव करे निधाय माल्यमिदं कृतार्थयेव समागत्य मद्-देव्यै सर्वमामूलतः कथयित्वा समर्पितम्। सा चेयं मद्देवी त्वरितमेवादाय समागता' इति कथितवत्यां बकुलमालायां तां बकुलमालां श्यामा राधायाः कण्ठवर्तिनीं करोति स्म ॥२७॥**

**बकुलमालां परिधाय श्रीराधिकाया अपूर्वाऽवस्था**

**तदनु वार्षभानवी नवीनघनमेदुरस्य रस्यतमं स्पर्शमिव तस्य तस्याः स्रजः स्पर्श-मुपलभ्य लभ्यमानामोदेन पुलककुलकरम्बितकपोलफलकमलककुलास्कन्दिमन्दाश्रुमन्दाक्ष-**

---

उसके बाद मैंने, परम्परागत वाणी की कुटिलता नहीं की। किन्तु, मकराकृति सुन्दरकुण्डलोंवाले उन श्रीकृष्ण के निकट उपस्थित हो गई" ॥२६॥

**श्रीकृष्ण के द्वारा बकुलमाला को बकुलमाला की प्राप्ति, एवं श्यामासखी के द्वारा उसको श्रीराधिका के गले में पहनाना**

उसके बाद "दन्त-विप्राऽण्डजा द्विजाः इत्यमरः" इस प्रमाण के अनुसार, द्विजता के नाते, परस्पर में अतिशय स्नेह रखनेवाले, प्रिय-बोलीवाले, प्रियमित्र कहानेवाले, कुसुमासव, एवं 'शुक'-नामक हम दोनों के आग्रह से, विरोध से रहित होकर, "हे भैया कन्हैया! देख, अपने करकमलों की सुगन्ध से स्निग्ध, एवं लक्ष्मी के लिये भी दुर्लभ, यह 'बकुलमाला' (मौलसिरी की माला), बकुलमाला सखी के द्वारा, बहुत समय से अनुराग करनेवाली, इस शुक की देवी, श्रीमती राधिका के लिये पहुँचा देने योग्य है, और अपनी कारीगरी की कुशलता भी, सफल करने योग्य है।" इस प्रकार कुसुमासव के द्वारा कहे हुए कार्यकुशल श्रीकृष्ण ने, किंचित् प्रगट हुए कम्प से युक्त, एवं कुछ उत्पन्न हुए पसीने के कणों से स्निग्ध, अपने करकमल के द्वारा, इस मौलसिरी की माला को, मूर्तिमान् अपने प्रेम की माधुरी की तरह उठाकर, मन्दमुसकानरूप सुधा के लेश से परमसुन्दर अपने मुखरूप चन्द्र को, आकार छिपाने के हेतु, मेरे मुख की ओर न करके, अपने करकमल का संस्पर्श करते हुए, मेरे हाथ में समर्पण कर दी। और मैंने भी, इस माला को, मानो श्रीकृष्ण के परम सुगन्धमय हृदय की तरह, अपने हाथ में रखकर, मानो कृतार्थ होकर, आते ही, समस्त वृत्तान्त को प्रारम्भ से ही कहकर, मेरी देवी, श्यामा के लिये समर्पण कर दी। और वही, यह मेरी देवी, श्यामा, मुझको साथ लेकर शीघ्र ही आ गई है। बकुलमाला, इस प्रकार कह ही रही थी, उसी समय श्यामासखी ने, वह 'बकुलमाला' (मौलसिरी की माला), श्रीमती राधिका के कण्ठ-वर्तिनी कर दी, अर्थात् गले में पहना दी ॥२७॥

लक्ष्मीभरभरितमीषदानतवदनकमलममलतरदरहसित-सुधाधौत-मधुराधरकिशलयमानन्द-सन्दोहमनुभवन्ती तमतिरयं तिरयन्ती च सुहृज्जनस्य चाऽपरिचितां कामपि दशामासाद्य बकुलमालामालिलिङ्ग। ललिताह,--'श्यामे ! बकुलमालयोर्न केवलं नामतः साम्यम्, न केवलं गुणतश्च, अपि तु सौभाग्येनापि। तथा हि--

कृष्णकरस्पर्शजुषौ, राधाकण्ठोपकण्ठसंसक्ते।
गुणवत्यौ सुकुमारे, सुपरिमले द्वे बकुलमाले ॥'

श्यामाह,--'ललिते ! ललितेयं ते भणितिः' इति ॥२८॥

श्रीवृषभानुगृहे सपरिकरस्य व्रजराजस्य निमन्त्रणम्

अथैवमेव समये वृषभानुना भानुना सदृशमहसा महसारस्येन नयविनयविदग्धता-पूर्वकमपूर्वकमनीयताकृतसपरिवारवारव्रजराजनिमन्त्रणमन्त्रणतया सुरसतापरिपाकपाक-कौशलशलच्चातुर्यतुर्यदशामिव स्वदुहितरं हितरञ्जनकरीं तामेव सखीजनसुखाऽऽराधां राधां समानेतुं प्रहिता हिता सुचरिता सुचरिता नाम तस्या एव धात्रेयी समाजगाम ॥२९॥

---

बकुलमाला को पहनकर श्रीराधिका की अपूर्व अवस्था

उसके बाद वृषभानुनन्दिनी श्रीराधा, उस माला के स्पर्श को, नूतनजलधर, श्यामल एवं स्निग्ध-वर्णवाले, उन श्यामसुन्दर के परमरसमय स्पर्श की तरह समझकर या प्राप्त करके, प्राप्त होनेवाले आनन्द के कारण, पुलकावली से युक्त कपोलयुगल से युक्त, अलकावली को भिजानेवाले मन्द अश्रु से युक्त, लज्जारूप शोभा की अधिकता से परिपूर्ण, अपने मुखकमल को कुछ नीचा करके, एवं अत्यन्त निर्मल मन्दमुसकानरूप सुधा से घुले हुए अधरोष्ठ किसलयपूर्वक, आनन्दसमूह का अनुभव करते-करते, पश्चात् मूर्च्छित होने के भय से, उस आनन्द के समूह को अत्यन्त वेगपूर्वक तिरस्कार करते हुए, अपने सुहृदजन के भी अपरिचित, किसी अनिर्वचनीय दशा को पाकर, उस बकुलमाला को लानेवाली बकुलमाला को, प्रेम से आलिङ्गन करने लग गई। यह दशा देखकर, ललिता—"हे सखि ! श्यामे ! देख, इन दोनों बकुलमालाओं की, केवल नाम से एवं केवल गुण से ही समानता नहीं है; अपितु (बल्कि), सौभाग्य से भी समानता है। क्योंकि देखो, ये दोनों ही बकुलमालाएँ, श्रीकृष्ण के करों का स्पर्श, सेवन कर चुकी हैं। दोनों ही, राधिका के कण्ठ के निकट संलग्न हो रही हैं। दोनों ही गुणवती हैं, अर्थात् माला तो गुण, अर्थात् धागा से युक्त है, एवं यह बकुलमाला-सखी भी, अपने इष्ट की सेवा-निष्ठा-चातुर्य आदि अनेक गुणों से युक्त है। दोनों ही 'सुकुमार' (परमकोमल) हैं, एवं दोनों ही जन-मनोहर गन्ध से युक्त हैं।" श्यामा—"हे ललिते ! सखि ! तुम्हारी यह बात बड़ी सुन्दर है" ॥२८॥

श्रीवृषभानुबाबा के भवन में परिकरसहित श्रीनन्दबाबा का निमन्त्रण

उसके बाद इसी प्रकार किसी समय में, सूर्य के समान तेजस्वी, श्रीवृषभानुबाबा के द्वारा, उत्सव की सरसता के हेतु, नीति एवं विनय की चतुरतापूर्वक, अपूर्व मनोहरता से, व्रजराज-श्रीनन्दजी का परिवार के समूह के सहित निमन्त्रण करने के विचार से, सुरसतापूर्वक बनाये जानेवाले पाक की कुशलता में, प्रतिक्षण उत्पन्न होनेवाले चातुर्य की 'तुर्यदशा' (चतुर्थी कक्षा) की मूर्तिस्वरूपा, एवं हितैषी-जनों को प्रसन्न करनेवाली, तथा अपनी सखीजनों की सुखपूर्वक आराधना करने योग्य, अपनी पुत्री, राधिका को बुलाने के लिये, भेजी हुई 'सुचरिता'-नामक दासी, राधिका के निकट आ गई। वह दासी,

**आगत्य च सकलमेवानुपूर्व्या संश्राव्य 'गुरवोऽपि ते कृतानुज्ञाः, नु ज्ञापनाऽपेक्षालि-क्षालितास्ते, तदलं विलम्बेन, लम्बे न भवद्गमनमनवेक्ष्य । श्यामे ! त्वमपि तेनाऽऽदिष्टा सालीकाऽलीकालस्यमपहाय सहैवाऽनया नयाऽऽसादितसौजन्या जन्याय भविष्यसीति । विशाखे ! गुणललितया ललितया सह त्वमपि भविष्यसि' इति तद्वचनोपरमे परमेण हर्षेण ललिता समभाषत ॥३०॥**

**'सुचरिते ! कथमयमाकस्मिको निमन्त्रणमहोत्सवः ?' सुचरिताह,—नायमाकस्मिकः**

---

राधिका की धाय की पुत्री थी, महान् हितैषी थी, उसका चरित्र परमसुन्दर था [इस महोत्सव के मनाने के विषय में, मुख्यकारण यह था कि, भोजन बनाने की क्रिया की कुशलता के लिये, श्रीराधाजी को, श्रीदुर्वासाऋषि का वरदान था। किसी दिन राधिका ने, अपने पिता के घरमें, बालकपन के खेल-खिलवाड़-पूर्वक, कुछ भोजन की सामग्री बनाई। उस सामग्री को अपनी सखियों के लिये परोस रही थी। उसी समय उनकी माता, कौतुकपूर्वक वहाँ चली आई, और परोसती हुई राधिका से, उसने खेलपूर्वक कुछ भोजन की याचना की, आग्रहपूर्वक माँगनेवाली माता के लिये, राधिका ने थोड़ा-सा भोजन दे दिया। पाक की कुशलतापर माता, मन ही मन भारी प्रसन्न हो गई। उसने यह बात किसी प्रकार वृषभानुजी के कानतक पहुँचा दी। अतः, उनकी उत्सुकता के कारण, फिर किसी दिन राधिका ने, घर में ही भोजन बनाया। उनकी माता ने, उनके पिता श्रीवृषभानुजी को गुप्तरूप से, वह पक्वान्न भोजन करा दिया। भोजन करते समय वृषभानुबाबा, लोकोत्तर चमत्कारजनक आस्वाद का अनुभव करके, मन-मन में विचारने लगे कि, "अहो हो ! राधिका के हाथ से बने हुए इस भोजन को, श्रीकृष्ण के सहित, हमारे प्राणप्यारे-सखा श्रीव्रजराज-नन्दजी यदि कभी खा लेते तो, मेरे मन को महती प्रसन्नता होती। उनके मन में, उसी दिन, यह मनोरथ उत्पन्न हो गया था। मानो उस मनोरथ की पूर्ति के लिये ही, आज, इस निमन्त्रणमय महोत्सव का आयोजन किया गया है] ॥२९॥

'सुचरिता'-नाम की दासी ने, राधिका के निकट आते ही, सम्पूर्ण वृत्तान्त को, क्रमशः सुनाकर कहा कि, "हे राधिके ! देखो, तुम्हारे घर में महान् महोत्सव है। अतः, तुम वहाँ चलो।" यदि कहो कि, सास-ससुर आदि गुरुजनों की आज्ञा के बिना, मैं, सहसा कैसे चलूँ ? तो इसके उत्तर में, मैं कहती हूँ कि, तुम्हारे सास-ससुर आदि गुरुजनों ने तो, घर जाने की आज्ञा दे दी है। यदि कहो कि, मुझे स्वयं निवेदन करना भी तो उचित है। इसके उत्तर में, मैं कहती हूँ कि, (**ज्ञापनहेतोरपेक्षाली अपेक्षा-समूहे विषये क्षालिताः शोधितास्ते। त्वां प्रति तेषां मनःकालुष्याभावात् तव ज्ञापनापेक्षया अलमित्यर्थः**) तुम्हारे विज्ञापन की अपेक्षा के समूह के विषय में तो, वे, मैंने ही शुद्ध कर दिये हैं। तुम्हारे प्रति, उनके मन में कलुषता नहीं है। अतः, अब तुम्हारे विज्ञापन से कोई प्रयोजन नहीं है। इसलिये अब अपने घर चलने को विलम्ब करने की आवश्यकता नहीं है। तुम्हारे गमन को न देखकर, मैं भी लौटकर नहीं जा रही हूँ। हे श्यामे ! श्रीवृषभानुबाबा ने, तुम्हारी सखियों के सहित, तुम्हारे लिये भी, आदेश दिया है। अतः, तू भी मिथ्या आलस्य को छोड़कर, नीतिपूर्वक सुजनता को प्राप्त करनेवाली इन राधिका के साथ ही 'जन्याय', अर्थात् हित के लिये हो जायगी। और हे विशाखे ! तू भी, गुणों से सुन्दर, इस ललितासखी के साथ, भोजन बनाने के कार्य में हितकारक हो जायगी। इस प्रकार उस 'सुचरिता'-नामक दासी के वचन समाप्त होते ही, ललितासखी महान् हर्षपूर्वक बोली—॥३०॥

श्रीकृष्णजन्मतिथिरतिथिरभूद् यदा, तदा व्रजराजेन सर्वे निमन्त्रिता यद्यासन्,तस्मिन्नेवाऽहनि पितुरस्या रस्या मनोवृत्तिरभूत्, मयापि सदारः सकुमारः सपरिवारश्च घोषाधीशो धीशोभनो यथाकालं निमन्त्रयितव्य इति चिरमनोरथरथसमारूढो रूढोऽयं महोत्सवः सम्पत्स्यते' इति। श्यामाह,—गुणसाराधिके! राधिके! महदेवेदं कौतुकं कौ तु कं न रञ्जयिष्यति, तदवलोकनीयमेतत्। विशेषतश्च पितृपादानामाज्ञा, तदुत्थीयताम्' इति सर्वा एव वृषभानुभवनं भानुभवनं यदि समाजग्मुः, समाजग्मुषी तदा तत्र मूर्तिमतीव महोत्सवश्रीः ॥३१॥

आगतासु तासु पिता सुतामभाषत,—'स्वागतं वत्से! सुखं वर्धते।' अथ कृतवन्दनां मूर्धानमाघ्राय पुनरुवाच ॥३२॥

'पाकेन कौशलवता कमनीयतायाः, कल्याणि! पाणिकमलं सफलीकुरुष्व।
घोषेश्वरः सदयितः ससुतः सरामः, श्वोऽस्मद्गृहे यदशिता स निमन्त्रितोऽस्ति॥'३३॥

ललिताह,—'तात! किमु चितमुचितमेव तदुपकरणम्।' स आह,—'चिरचितानि रचितानि च विविधकौशलेन सकलान्येवोपकरणानि करणाऽनियम्यानि कौतुकेन न केन, न

---

"हे सुचरिते! यह निमन्त्रण महोत्सव, 'अकस्मात्' (अचानक) कैसे उपस्थित हो गया?" सुचरिता—"यह महोत्सव, अचानक ही नहीं है। देखो, जब श्रीकृष्ण की जन्मतिथि, अतिथि की तरह उपस्थित हुई थी, उस अवसरपर श्रीव्रजराज ने, सभी व्रजवासियों को निमन्त्रण दिया था। उसी दिन श्रीराधिका के पिता की मनोवृत्ति, इस प्रकार की रसमय हो गई थी कि, "मुझे भी, श्रीव्रजराज का निमन्त्रण करना उचित है। क्योंकि, ये बुद्धि से शोभायमान हैं। वह निमन्त्रण भी इनकी पत्नी (यशोदा), पुत्र (श्रीकृष्ण), एवं इनके समस्त परिवार के सहित ही करना योग्य है।" इस प्रकार यह महोत्सव, श्रीवृषभानुबाबा के मनरूपी रथपर तो बहुत काल से ही चढ़ा बैठा था। अतः, आज यह उत्पन्न होकर, सम्पन्न हो जायगा। श्यामा—"हे गुण के सारों की अधिकता से सम्पन्न राधिके! यह महोत्सव तो विशाल मालूम पड़ता है, एवं यह पृथ्वीपर किस को 'अनुरञ्जित' (प्रसन्न) नहीं करेगा? अपितु, सभी को अनुरञ्जित कर देगा। अतः, यह देखने योग्य है। विशेष करके, पूज्यपाद पिताजी की आज्ञा भी है। इसलिये उठिये, एवं पिता के घर चलिये।" इस प्रकार वे सब गोपियाँ, सज-धजकर, शोभा के अनुभव से युक्त, श्रीवृषभानु के भवन में जब आ पहुँची, तब वहाँपर, मानो मूर्तिमती महोत्सव की शोभा ही आकर उपस्थित हो गई ॥३१॥

उन सब के आ जाने के बाद, पिता (वृषभानुजी) अपनी पुत्री राधिका से—"बेटी! तुम्हारा सुख तो बढ़ रहा है न?" तदनन्तर, नमस्कार करनेवाली राधिका के मस्तक को सूँघकर, पिताजी पुनः बोले—॥३२॥

"हे कल्याणमयि! पुत्रि! राधिके! देख, बेटी! बनाने की क्रिया की सुन्दरता की चतुराई से युक्त, पक्वान्न भोजन के द्वारा, अपने करकमलों को सफल बना ले। क्योंकि, कल हमारे घर, श्रीव्रजराज, अपनी पत्नी-पुत्र एवं बलदेवजीके सहित भोजन करेंगे। वे, सपरिकर निमन्त्रित हो चुके हैं" ॥३३॥

**केवलमद्यैव, तदालोकयन्तु शुभवत्यो भवत्यो भवनं प्रविश्य, सम्पन्नमसम्पन्नमपि च विलोक्य-पदार्थं विलोक्य पदार्थं यमन्यमिष्टतमं तमञ्जसा च कथयन्तु' इति ॥३४॥**

**सकलाः सकलास्तद्वचनविरामेऽविरामेण हर्षेण भुवनकमनीयतासदनं सदनं प्रविश्य प्रमोदजनयित्रीं जनयित्रीं च प्रणम्य सकलामेव सामग्रीमग्रीयां शम्पासम्पातनिभा निभालयामासुः ॥३५॥**

**अथ धेनुगणाऽवनतो वनतो निवर्तमानं नवर्तमानं नरकरिपुं करिपुङ्गवगामिनं तनयमासाद्य व्रजेशाऽजेशादिनुतकीर्तिः समधु मधुरमुवाच ॥३६॥**

**'वत्स ! वत्सरावधि-समुपचित-मनोरथेन समुपसन्न-वृषभानुना वृषभानुनाऽसि श्वो निमन्त्रितो मन्त्रितोऽनुचरनिकराद्गृहीतमन्त्रेण, तत्प्रणयाय श्वःश्रेयसे श्वःश्रेयसेन भवितव्यम् ।' 'सहचरा एव पालयिष्यन्ति सविधेऽनुगणं धेनुगणम् । तदवनाय वनाय न भवता गन्तव्यम्' इति निगदितो मात्रा मात्राहीनकरुणः 'कथमहो ! भो जननि ! भोजननिमित्तं सहचरा-**

---

ललिता—"पिताजी ! उनके भोजन के योग्य सामग्री एकत्रित हो गई है क्या ?" वृषभानुजी—"बेटी ! पक्वान्न भोजन बनाने के योग्य सभी सामग्रियाँ, बहुत दिन से ही एकत्रित कर दी हैं, एवं अनेक प्रकार की 'कुशलता' (चतुरता) से सम्पूर्ण उत्सुकता से कल्पित भी कर दी हैं, केवल आज ही नहीं, यह कार्य, बहुत दिनों से चल रहा है। किंच भोजन बनाने की वे सब वस्तुएँ, अनन्त होने के कारण, जिह्वा, नेत्र एवं हाथ आदि इन्द्रियों के द्वारा, कही नहीं जा सकतीं, देखी नहीं जा सकतीं, ग्रहण नहीं की जा सकतीं, गिनी नहीं जा सकतीं। इसलिये तुम सब मङ्गलमयी हो, भवन में प्रविष्ट होकर, उन वस्तुओं का स्वयं निरीक्षण कर लो। एवं बने हुए, या न बने हुए, रुचिकर खाद्यपदार्थ को देखकर, उसमें भी देखने योग्य जो इष्टतम दूसरे पदार्थ हों, उनको भी मुझ से अनायास शीघ्र ही कह दो; मैं, उस-उस पदार्थ को, तत्काल जुटा दूंगा" ॥३४॥

उनके कथन के अनन्तर, पाक बनाने की कलाओं से युक्त, श्रीराधिका आदि वे गोपियाँ, अनन्त हर्ष से युक्त होकर, समस्तभुवन की सुन्दरता से परिपूर्ण भवन के भीतर प्रविष्ट होकर, हर्ष की जननी, जननी (श्रीकीर्तिदा माता) को प्रणाम करके, श्रेष्ठ-श्रेष्ठ समस्त सामग्री को निहारने लग गईं। क्योंकि, शीघ्रतापूर्वक निहारने में तो, वे सखियाँ, बिजली के सम्पात के समान थीं ॥३५॥

इधर नन्दग्राम में, गो-पालन करके, वन से लौटकर आनेवाले, (**नवः नित्यनवीनः ऋतः निष्कपटः मानः पूजा यस्य तम्**) अपने-अपने भावानुसार सभी भक्तों का, निष्कपटभाव से नित्य नवीन सम्मान करनेवाले, मत्तगजेन्द्रकी-सी चालवाले, अपने पुत्र, श्रीकृष्ण को प्राप्तकर, ब्रह्मा-शिवादि प्रशंसित कीर्ति-वाली व्रजेश्वरी-यशोदा, मधु के समान मधुरतापूर्वक बोली—॥३६॥

"बेटा ! कल तुम, श्रीवृषभानुजी के द्वारा निमन्त्रित हो चुके हो। क्योंकि उन्होंने, अपने इस मनोरथ को, वर्षभर से बढ़ा रखा है; एवं वे, (**समुपसन्ना वृषाणां पुंगवानां भानवः किरणा यस्य तेन, अतिगोसमृद्धिमत्वादस्मत्तुल्येनेत्यर्थः**) श्रेष्ठ बैलों की किरणों से युक्त हैं, अर्थात् गोगण की अतिशय समृद्धि से युक्त होने के कारण, वे, हमारे समान ही हैं। और उन्होंने, अपने सेवकरूप मन्त्रिवर्ग से पूर्ण विचार भी

नन्तरेणैकाकिना भवितव्यं मया तदलं मे निमन्त्रणेन' इति यदि यदिदमूचे कृतनयस्तनयस्तदा तज्जननीति परा जननीतिपराऽऽचचक्षे ॥३७॥

'तात ! तातप्यमान-मानसेन न भाव्यम् । सहज-सहचरप्रणयं प्रणयसि यद्येवं तदा सह सहचरैरेवावस्थातव्यम्' इति निगदितो दितोपद्रवो निखिलभुवनस्य वनस्य विहारे भाविनि मनो निवर्तयामास, वर्तयामास च वृषभानुना स्वात्मजापाचिते स्वात्मजापाचितेन प्रणयेन सारस्यम् ॥३८॥

अथ निशान्ते निशान्ते प्रमोदेन समागता वृषभानोर्भानोरिव घृणयो घृणयोपचिताऽपचितावतिनम्राः, पुरन्ध्रयो रन्ध्रयोगहीनां वाचमभाषन्त—'अवधीयतां व्रजेश्वरि ! भवत्या स्वार्थसाराधिका राधिकाजनकस्य वागीशया, वागीशयापि स्तोतुमशक्यानि ते वत्सलता-लताप्रसूनानि सुचरितानि,तेनाऽद्य तु द्यतु भवती भवतीव्रयातनां हरिभक्तिरिव मद्‌गेहापदं पदं धारयन्ती रयं तीव्रमासाद्य सपत्य-पत्यपरिजना सापत्यरोहिणी-सहिता, हिताय तायतामयि !

---

कर लिया है। अतः, उनका विचार माननीय है। इसलिये मङ्गलमय मेरे लाला को (तुझ को), कल के दिन, उन वृषभानुजी के श्रेष्ठतम स्नेह को, सफल बनाने के लिये, तत्पर हो जाना चाहिये। और गोगण को तो, तुम्हारे मित्रगण ही, प्रत्येक यूथ के सहित, नन्दग्राम के निकट ही रक्षा करते रहेंगे। अतः कल, गो-पालन के लिये, तुम वन में नहीं जाना।" माता के द्वारा इस प्रकार कहते ही, (**मात्रया इयत्तया हीना रहिता करुणा यस्य सः अपरिमितकरुणः इत्यर्थः**) अपरिमित करुणावाले श्रीकृष्ण—"हाय ! अरी मैया ! भोजन के निमित्त, मेरे प्राणप्यारे मित्रों के बिना, मैं अकेला ही, कैसे उपस्थित हो सकता हूँ ? इसलिये मेरे अकेले के निमन्त्रण से, मुझे कोई प्रयोजन नहीं है।" नीति को उपस्थित करनेवाले, अपने लाला ने, जब यह वचन कहा, तब लोक की नीति-रीति जाननेवाली, परमश्रेष्ठ यशोदा-मैया यह बोली कि—॥३७॥

"लाला ! मन से अतिशय दुःखित मत हो। क्योंकि तू तो, मित्रों की स्वाभाविक मित्रता को प्रगट कर रहा है। यदि ऐसी बात है तो, मित्रों के सहित ही ठहर जाना।" माता के द्वारा इस प्रकार कहे हुए, एवं समस्त भुवन के उपद्रव को खण्डित करनेवाले, श्रीकृष्ण ने, दूसरे दिन होनेवाले वन-विहार के विषय में, अपने मन को निवृत्त कर लिया। और श्रीवृषभानुजी ने प्रेरित करके, अपनी पुत्री के द्वारा, बनवाये हुए भोजन में, प्रेम से अनुराग के भाव को प्रवृत्त कर दिया। वह प्रेम भी, श्रीकृष्ण ने (**स्वस्य आत्मनि मनसि जापैर्जपै राधारूप-गुण-नामाद्यावृत्तिमयैराचितेन वर्धितेन**) अपने मन में किये गये, श्रीराधिका के नाम-रूप-गुण आदि की आवृत्तिमय जाप के द्वारा बढ़ाया था ॥३८॥

उसके बाद प्रातःकाल के समय, वृषभानुबाबा के पुर की कुछ वृद्धगोपियाँ, सूर्य की किरणों की तरह, श्रीयशोदा के 'निशान्त' (घर) में, महान् हर्षपूर्वक चली आईं। वे गोपियाँ, (**घृणया कृपया हेतुना व्रजेश्वरी-कर्तृकायामुपचिताऽपचितौ प्रवृद्धपूजायां विषये लज्जया अतिनम्राः**। कृपाके कारण, श्रीयशोदा के द्वारा की हुई, अपनी बढ़ीचढ़ी पूजा के विषय में अत्यन्त बिनम्र थीं। वे सब, आते ही नमस्कार करके, यशोदा-मैया के प्रति (**रन्ध्र-योग-हीनां छिद्रसम्पर्करहितां निष्कैतवामित्यर्थः**) छिद्रों के सम्पर्क से रहित, निष्कपट वाणी—"हे व्रजेश्वरि ! आप सर्वसमर्थ हो। अतः आप, राधिका के पिता, श्रीवृषभानुजी की स्वार्थ के सार से, अर्थात् मुख्यप्रयोजन से अधिक वाणी को नेक ध्यान देकर श्रवण करें।" वृषभानुबाबा

**मयि करुणा च त्वयेति । किञ्च, समस्ताः समस्तान्येवाभ्यङ्गोद्वर्तन-स्नानादीनि कर्माणि ममैव वस्त्येऽवस्त्येयानीति त्वरितमेवागन्तुमर्हन्ति ॥'३९॥**

**आह व्रजेश्वर्यार्यार्याः ! यदिदं विनयमाहात्म्यं तेने, तेनेह वयं सर्वं एव जिताः । तदर्यि ! गम्यताम्, गम्यतां परिहरता हरता च मनोऽस्माकं तस्य विनयेन नयेन च यथानिदेशं करवामेति ॥४०॥**

**अथ वृषभानुना भानुनाथितघोषाधीशानुरूपचारूपचारमभित उपचितीकृत्य कृत्य-कोविदतया तदागमनापेक्षणक्षणवशेन पुरतोऽरणपुरतोरणतो रणत्किङ्किणीजाल-मालिन्यां मालिन्यांशेनापि रहितायां हितायां श्रेणीबद्धपूर्णकलस-लसन्नवकिशलय-सवृन्तमङ्गलनारि-नारिकेलफलफलदमन्ददीपशिखायां विशिखायाम्, विशिष्योभयतोऽभयतो रोपित-सफलपूग-तरुपूग-तरुणरम्भास्तम्भास्तंगमितभास्करकरनिकरेऽध्वनि ध्वनितमृदुमृदङ्गपणवादिपणवादि-**

---

ने, आपके प्रति प्रार्थनापूर्वक यह कहा है कि, "हे यशोदे ! आपके वात्सल्यरूप लता के पुष्प एवं सुन्दर-चरितों की प्रशंसा तो, सरस्वतीदेवी के द्वारा भी नहीं की जा सकती है । अतः, मैं क्या कहूँ ? इसलिये आज तो, आप हमारे घर में पदार्पण करके, श्रीहरि की भक्ति, जिस प्रकार संसारभर की तीव्र यातना को दूर कर देती है, उसी प्रकार मेरे घर की, सारी यातना खण्डित कर दीजिये । और अपने पति-पुत्र-सेवक-वर्ग के सहित, तथा अपने पुत्र-बलराम से युक्त रोहिणीजी के सहित, तीव्रवेग को धारण करके, हमारे घर पधारकर, मेरे ऊपर दया का विस्तार भी कर दीजिये । क्योंकि, आप दयामयी हो । किंच आपके साथ, उपनन्द-सन्नन्द आदि अन्य गोपों की समस्त गृहिणी भी, शीघ्र ही आने के योग्य हैं, अर्थात् उन सबको साथ लेकर, आप, शीघ्र ही आने की कृपा करना । क्योंकि तैलमर्दन, उबटन एवं स्नान आदि समस्तकार्य तो, मेरे घर में ही आ कर कर लेना (**'निशान्तवस्त्यसदनं' इत्यमरः**)" ॥३९॥

श्रीव्रजेश्वरी शीघ्रतापूर्वक आदर की भाषा में बोली कि, "हे अर्याः ! (हे स्वामिनियो !) अथवा **"वार्ता चतुर्विधा तत्र वयं गोवृत्तयोऽनिशम्"** (भा० १०।२४।२१) श्रीकृष्ण की इस उक्ति के अनुसार, व्रज के समस्त गोप ही वैश्य जाति के हैं, अतः **"स्यादर्यः स्वामिवैश्ययोः" इत्यमरः** । इस अमरकोष के प्रमाणानुसार, हे **वैश्यकुलोत्पन्न** गोपियो ! देखो, उन श्रीवृषभानुजी ने, हमारे विषय में, जो यह विनय के माहात्म्य का विस्तार किया है, उसके द्वारा तो उन्होंने, हम सबको जीत लिया है । इसलिये आप सब तो चली जाओ । (**विनयेन, नयेन च, नीत्या च कीदृशेनगम्यतां गम्यत्वं परिहरता त्यजता अगम्येन अगाधेनेति यावत्**) श्रीवृषभानुजी की नम्रता एवं नीति, दोनों ही 'अगम्य', अर्थात् अगाध हैं, हमारे मन को हरने-वाली हैं । अतः, उन दोनों के वशीभूत होकर, हम सब, उनकी आज्ञा के अनुसार ही करेंगे" ॥४०॥

उसके बाद श्रीवृषभानुबाबा ने, (**भानोरिष्टदेवात् सकाशात् नाथितं प्रार्थितं घोषाधीशस्य व्रजरास्य अनुरूपं योग्यं चारुमुपचारम्**) अपने इष्टदेव, सूर्यभगवान् से प्रार्थित, श्रीव्रजराज के सम्मान के योग्य, सुन्दर सामग्री को जुटाकर, कार्यकुशल होने के कारण, श्रीव्रजराज के आगमन की प्रतीक्षामय हर्ष के वशीभूत होकर, 'विशिखा' में, अर्थात् ग्राम के राजमार्ग में, एवं 'अध्वनि', अर्थात् ग्राम के उपमार्ग में, तथा जिसमें अपने मित्र व्रजराज का 'ईहित', अर्थात् जाने-आने का व्यापार होगा, उस मार्ग में बैठकर, "परिवार सहित व्रजराज कब आयेंगे ?" इस प्रकार की उत्कण्ठा से टकटकी लगाकर; दृष्टिपात करते हुए,

वादित्रचित्रे मित्रेहिते पथि निहितेक्षणेन क्षणेन सह सहचर-गणेन गणेन इव भुवनमङ्गलस्य भुवनमङ्गलस्यमानोरुचारुचामीकरवाससा तडिन्मयीकुर्वन्निव निवहीभूत-नागरिमगरिम-गाभीर्यगाभीर्यभिमतास्पदं पदं भुवि धारयन्, श्रीव्रजराजकिशोरस्तदनु सकलपरिवारवार-परिवारिता वारिताखिलखलीकारा व्रजराजमहिषी च, तदनु व्रजपुरपुरन्दरोऽदरोद्भूत-भूतलसौभाग्यसार इव सपरिजनो जनोल्लासकारी च ददृशे ॥४१॥

दृष्ट्वा च सत्वरमभिव्रजता व्रजतारकेशं सुकेशं सुष्ठु केशवमालिङ्गय तौ दम्पती पती घोषनिवासिनां सबहुमानमानमता स्वपुरं प्रवेशयाम्बभूवाते ॥४२॥

प्रवेश्य च तान् यथास्थानस्थानपि सम्पाद्य पाद्यप्रभृतिभिरभ्यर्च्य यथायोगं सकल-क्रियोपचारकैः परिचारकैः स्त्रीपुंसजनैरादरेणाऽदरेणाभिसम्पादितैरभ्यङ्गोद्वर्तन-स्नपनाद्युप-

---

पहले श्रीव्रजराज-किशोर (श्रीकृष्ण) का दर्शन किया (यह वाक्य की योजना हुई। अब, क्रमशः व्याख्या करते हैं)। वह 'विशिखा' (राजमार्ग) आगे की ओर आश्रयरूप जो पुर, उस पुर के बाहिरी द्वार से आरम्भ करके, मनोहरध्वनि करनेवाली किङ्किणीश्रेणी की मालाओं से युक्त था, मलिनता के लेश से भी रहित था, सबके लिये हितकारक था, एक-सी पंक्ति में निबद्ध पूर्ण कलशों के ऊपर शोभायमान नवपल्लव, एवं डण्ठल के सहित मङ्गलप्रद नारियल के फलों के द्वारा फलित होनेवाली दीपकों की विशाल शोभा से युक्त था। और ग्राम का जो उपमार्ग था, वह, दोनों ओर विशेष करके, निर्भयतापूर्वक लगाये हुए सफल सुपारी के वृक्षसमूह के द्वारा, तथा तरुण केले के वृक्षों के स्तम्भों के द्वारा, सूर्य की किरणसमूह को भी अस्त कर देनेवाला था, अर्थात् सुपारी एवं केला के वृक्षों की घनी शाखाओं के कारण, सूर्य की धूप के प्रवेश से रहित था। और सबसे छोटा जो मार्ग था, वह भी, मधुरतापूर्वक बजनेवाले कोमल-मृदङ्ग, पणव आदि की प्रशंसावाद से युक्त, अनेक प्रकार के बाजाओं से आश्चर्यजनक था। वृषभानुजी ने, जिन श्रीकृष्ण का हर्षपूर्वक दर्शन किया था, वे भी, अपने मित्रमण्डल के सहित थे, एवं भुवनमात्र के मङ्गल की श्रेणी के स्वामी के समान प्रतीत होते थे, और अपने श्रीअङ्गपर शोभायमान विशाल एवं सुन्दर सुवर्ण के समान अपने पीताम्बर के द्वारा, समस्त भुवन को, मानो बिजली से युक्त कर रहे थे, तथा एकत्रित हुई चतुराई के गौरव की गम्भीरता को प्राप्त करनेवाली गोपियों के तो, मानो वे 'अभिमत', अर्थात् वाञ्च्छनीय स्थानस्वरूप ही हो रहे थे, एवं अपने कोमल चरणों को भूमिपर ही धारण कर रहे थे। व्रजराजकिशोर के बाद, व्रजराज की पटरानी, श्रीयशोदा का दर्शन किया। वे भी, अपने समस्त परिवार के समूह से घिरी हुई थीं। **(खलीकारः पैशुन्यं तन्मूलकत्वात् दोषा अखिला एव खलीकारास्ते वारिता यया सा)** चुगलखोरी को, खलीकार कहते हैं। चुगलखोरी, सब दोषों की मूलकारण है। अतः, सभी दोष, 'खलीकार'-शब्द से कहे जाते हैं। इसलिये श्रीयशोदा-मैया समस्त दोषों से रहित थीं। उनके बाद व्रज-मण्डल-महीमहेन्द-श्रीनन्दजी का दर्शन किया। वे भी, पारिवारिकजनों के सहित थे, एवं विशालतापूर्वक उत्पन्न हुए भूतल के सौभाग्य के सार के समान थे, तथा जनमात्र के उल्लासकारी थे ॥४१॥

उन सबका दर्शन करके, श्रीवृषभानुजी ने, शीघ्रतापूर्वक अगवानी जाकर, व्रजमण्डल के चन्द्र-स्वरूप एवं सुन्दर केशोंवाले श्रीकृष्ण का भली प्रकार आलिङ्गन करके, व्रजवासियों के संरक्षक श्रीनन्द-यशोदारूप दोनों दम्पती, विशिष्ट सम्मानपूर्वक विनम्र होकर अपने पुर में प्रविष्ट करा दिये ॥४२॥

पुर में प्रवेश कराने के बाद, सकल कार्यकुशल श्रीवृषभानुजी ने, उन सबको यथायोग्य स्थान-

**करणैः करणैकनिपुणः पुनः स यथाक्रमं स्नानादिकं निर्वाह्य रूपानुरूपानुसम्पादित-वराम्बरा-भरणगन्धानुलेपनप्रसाधन-साधनविरामेऽविरामेण प्रमोदेन पाकभवनमध्यमध्यभिप्रवेशयामास व्रजपुरपरमेश्वरीम्। यत्र परमेश्वरीव स्वयं स्वयन्त्रित-रूप-गुण-माधुरीधुरीणा पचतितरा-मतितरामवधानेन ॥४३॥**

**श्रीराधिकया पाकनिर्माणम्**

**तया वन्दिताऽथ सा निजकुलश्रीयशोदा श्रीयशोदा स्नेहश्रद्धाबद्धा बहुतरतरलमना मनाग् विहस्याह— 'वत्से ! यद्यपि रमणीमणीचारिमणि चारिमणिकल्पेयं पाककला, तथापि कुसुमकोमलाङ्ग्यास्तवाऽयमतिभारो भारोपायैव नितरामभूत्। तदवलोकयामि किं किं पाचितमस्ति' इति तया निगदिता दिताखिलपरिश्रमा त्रपाचितं पाचितं सकलमेव सा दर्शयामास ॥४४॥**

**दृष्ट्वा च व्रजेश्वरी सौरूप्य-सौरभ्य-सौलभ्य-लभ्यमानपाकपरिपाकसाद्गुण्या गुण्यामोद-**

---

पर ठहराकर, अर्थात् स्त्रियों को स्त्रीजनोचित स्थानपर, पुरुषों को पुरुषजनोचित स्थानपर ठहराकर, अर्घ्य-पाद्य आदि के द्वारा, यथायोग्य सत्कार करके, समस्त क्रियाओं के उपचारक स्त्री-पुरुषरूप 'परिचारक' (सेवक)वर्ग के द्वारा, निःसङ्कोच प्रेममय आदर के सहित किये गये तैलमर्दन, उबटना, स्नान कराना आदि के उपकरणों के द्वारा, क्रमशः यथोचित स्नानादिक का निर्वाह कराकर, अर्थात् स्त्रियों के स्नान आदि की व्यवस्था, स्त्रीरूप सेविकाओं के द्वारा; एवं पुरुषों के स्नान आदि की सुव्यवस्था, पुरुषरूप सेवकों के द्वारा करवाकर; पश्चात् स्वरूप के अनुसार किये गये श्रेष्ठ वस्त्र, आभरण, गन्ध (इत्र, फुलेल), चन्दन, अन्य अलङ्कार और विशिष्टवस्त्र आदि के वितरण के बाद, व्रजपुर की परमेश्वरी— श्रीयशोदा को, अनन्तहर्ष के सहित, पाकशाला के मध्य में प्रविष्ट करा दिया। जिस 'पाकशाला' (रसोई-घर) में, अपने में नियन्त्रित रूप-गुण-माधुरी को धारण करनेवाली, श्रीमती राधिका, साक्षात् महालक्ष्मी की तरह, विशेष सावधानीपूर्वक पकवान बना रही थीं ॥४३॥

**श्रीराधिका के द्वारा रसोई बनाना**

पाकशाला में जाते ही, राधिका के द्वारा वन्दित होनेवाली, (**निजकुलस्य श्रियं यशश्च ददातीति सा**) एवं अपने कुल को श्री एवं यश को देनेवाली, वह श्रीयशोदा-मैया, स्वनिष्ठ स्नेह एवं राधानिष्ठ श्रद्धा, इन दोनों गुणों में निबद्ध होकर, अधिकतर चञ्चल मनवाली होकर, किञ्चित् हँसकर— "बेटी ! राधे ! यद्यपि यह 'पाककला' (भोजन बनाने की कारीगरी) श्रेष्ठस्त्रियों की सुन्दरता की प्रशंसा के निमित्त तो, (**चारिणी संचरणशीला चासौ मणिकल्पा मण्डनरत्नतुल्या चेति, उत्तमाऽङ्गनानां पाक-कौशलमेव रत्नालंकार इत्यर्थः**) चलती-फिरती मणियों के भूषणों के समान है, अर्थात् उत्तमस्त्रियों का रत्नमय अलङ्कार तो, पाकक्रिया की कुशलता ही है; तथापि तुम तो, कुसुम से भी कोमल अङ्गोंवाली हो। अतः, तुम्हारे लिये तो, भोजन बनाने का जो यह अतिशय भार है, वह, तुम्हारी विशेष कान्ति को उत्पन्न करने के लिये ही हो गया है। इसलिये मैं देखती हूँ कि, तुम्हारी माता ने, तुम्हारे द्वारा कौन कौन-सा पकवान बनवाया है ?" यशोदा के द्वारा इस प्रकार कही हुई राधिका ने, भोजन बनाने के समस्त परिश्रम से रहित होकर, अपने द्वारा पकाये हुए, सभी पकवान, लज्जा से व्याप्त होकर, निरीक्षण करवा दिये ॥४४॥

कारिणी सा तरसा तरलितहृदया दयावती पचन्तीमेव तामालिङ्ग्य 'वत्से ! साधु ते धुतेक्षणाऽक्षणा सुपरिपाकपाककला' इति नितरामभिननन्द ॥४५॥

श्यामाललितादिभिर्वन्दिताऽऽनन्दिताऽऽननेन्दुरथ ता अपि परिरभ्य सौरभ्यसौकुमार्यवतीस्ता एवाह—'अयि श्यामे ! अयि ललिते ! अयि विशाखे ! साधु वः परस्परपरमसौहृदानुबन्धो बन्धोर्मानसहारी मानसहा रीतिरियमुत्तमानाम्, इति ताः सर्वा अभिनन्द्य समीपस्थां राधादिभिः सकलाभिः सकलाभिरभिवन्दितां रोहिणीमभाषत ॥४६॥

'अयि बलभद्रजननि ! भद्रजननिवहपूज्येयमासां परस्परप्रीतिः । अपि च इयं हि राधा मेदुरा मेऽदुरासदा मनसस्तदियं सम्भाव्यते—

नन्दनलतेव भूमौ, चन्दनलतिकेव रूपमलयस्य ।
वृषभानोरिव सुकृतं, खनिरनिरूप्येव गुणमणीन्द्राणाम् ॥'४७॥

सा प्रत्युवाच,— 'श्रीकृष्णमातः ! माऽतः परमस्याः सम्भावनीयमस्ति । किञ्च,—

---

वह, व्रजेश्वरी देखते ही, सुन्दरता एवं सुगन्धिता की सुलभता के कारण, पकवान के परिपाक की सद्गुणता का अनुभव करके, एवं गुणवान्व्यक्ति को आनन्दित करने के स्वभाववाली होकर, एवं दयालु होने के कारण, वेग से चञ्चल-हृदयवाली होकर, पकवान बनाती हुई राधिका का आलिङ्गन करके—"हे बेटी ! सुन्दरतापूर्वक पकवान बनाने की तुम्हारी कला, बहुत अच्छी है, एवं (**धुतः खण्डितः ईक्षणयोः नेत्रयोः अक्षणः अनुत्सवो यया सा**) देखनेवालों के नेत्रों की अप्रसन्नता को दूर करनेवाली है।" इस प्रकार कहकर, अतिशय अभिनन्दन करने लग गई ॥४५॥

पश्चात् श्यामा, ललिता, विशाखा आदि सखियों के द्वारा, अभिवन्दित होनेवाली यशोदा, आनन्दित मुखचन्द्र से युक्त होकर, उनका भी आलिङ्गन करके, सुगन्ध एवं सुकुमारता से युक्त उन सखियों के प्रति भी बोली कि, "अयि श्यामे ! हे ललिते ! अरी विशाखे ! तुम सबका, परस्पर का परम-मित्रतामय जो सम्बन्ध है, वह बहुत अच्छा है। अपने बन्धुमात्र के मन को हरनेवाला है, तथा उत्तम प्रकृतिवाले जनों की यह रीति होती है कि, वे, दूसरों के द्वारा प्राप्त हुये मान-सम्मान को सह लेते हैं, मान पाकर, उद्धत नहीं हो पाते।" इस प्रकार उन सबका अभिनन्दन करने के पश्चात्, अपने निकट बैठी हुई, एवं सकल कलापरिपूर्ण राधिका आदि सभी सखियों ने, जिनकी वन्दना की है, उन श्रीरोहिणी के प्रति बोलीं—॥४६॥

"अरी बलदेव की मैया ! देख, इन सब सखियों की परस्पर की यह प्रीति, श्रेष्ठजनसमुदाय के द्वारा प्रशंसनीय है। और यह राधिका तो, इन सब में महाम् स्निग्ध है। अतएव यह, मेरे मन के लिये तो, दुर्लभ नहीं मालूम पड़ती। एवं यह राधा, मुझे तो, भूमि में ही नन्दनवन की लता के समान, एवं रूपरूपी मलयाचल की तो, मानो चन्दनलता के समान प्रतीत हो रही है; तथा वृषभानु के मूर्तिमान सुकृत के समान, एवं गुणरूप श्रेष्ठमणियों की तो, अनिरूपणीय खान के समान प्रतीत हो रही है। तात्पर्य—यह राधा, सुन्दरता एवं गुणों की तो, मानो उत्पत्ति-भूमि ही है" ॥४७॥

प्रत्युत्तर देती हुई रोहिणी—"अरी कृष्ण की मैया ! देख, राधिका के विषय में, तुमने जो सम्भावना की है, वह ठीक है। क्योंकि, इस से अधिक, इसकी और सम्भावना नहीं की जा सकती। किंच

**नन्दनो व्रजपतेर्गुणसिन्धु-,र्नन्दिनी च सुमुखी वृषभानोः ।**
**तोषहेतुरयि ! घोषपुरश्री-,कण्ठभूषणमिदं मणियुग्मम् ।।'४८।।**

**तत्रपे तत्र पेशलाङ्गी राधा । श्यामादयश्च राधामुखमवलोक्य मनाग् विहस्य मनसा मनसाहुः—'अयि ! देवि ! तवेदं वचनमस्माकमभीष्टबोधन्यासि, धन्यासि भो धन्यासि, वृष्टिर्हि निःसन्देहमाप्या देहमाप्याययति निदाघोष्णम् । यदिदं घोषपुरश्रीकण्ठभूषणमिदं मणियुग्ममित्येकाधिकरणकरणप्रतिपादकं वचोऽविप्रकृष्टं प्रकृष्टमर्थं बोधयति, घोषपुरश्रीकण्ठ-मौलिमणिमण्डनयुग्ममित्यनुक्तेरतिसुललितमेतत् ।।४९।।**

**अथ कृष्णजननी जननीराजितचरणा वृषभानुगृहिणीं भानुगृहिणीं संज्ञामिव संज्ञामिव मूर्तिमतीं स्वकुलश्रीकीर्तिदां श्रीकीर्तिदां समाहूयाऽऽलिङ्ग्य चाह,—'अयि ! कथमियं तमियन्तमतिखेदं प्रापिता ? यः खलु प्रौढगृहिणीजनोचितो नोचितो हि नवमालिकायाः कायापकर्षः कृशानुतापेन, कृशाऽनुतापेन नासि ।।'५०।।**

---

हे यशोदे ! यह नन्दनन्दन श्रीकृष्ण तो, गुणों का सिन्धु ही है; एवं वृषभानुनन्दिनी, सुमुखी यह राधा भी, समस्त बन्धुमात्र के सन्तोष की हेतु है । अतः, श्रीराधा-कृष्णरूप ये दोनों अमूल्यरत्न, व्रजपुर की शोभा-सम्पत्ति के तो, मानो गले के भूषणस्वरूप ही हैं" ।।४८।।

उस समय मनोहराङ्गी राधिका, अपनी प्रशंसा सुनकर, लज्जित हो गई । और श्यामा आदि सखियाँ तो, श्रीराधा के मुख को देखकर, मन्द-मन्दमुसकाकर अपने मन-मन से—"हे देवि ! रोहिणि ! श्लोकरूप जो तुम्हारा वचन है, यह तो हमारे अभीष्ट के अनुभवमय ज्ञान का समर्पण करनेवाला है । अतः, अरी मैया ! तू धन्य है । धन्य है । क्योंकि, जलमयी वृष्टि तो, ग्रीष्मकाल की गरमी से सन्तप्त देह को ही, निःसन्देह शीतल या तृप्त कर देती है; किन्तु, एक ही 'अधिकरण' (आधार) में व्यापार सामान्य का प्रतिपादक तुम्हारा **"घोषपुरश्रीकण्ठभूषणमिदं मणियुग्मम्"** यह वचन तो, निकटवर्ती महान् उत्कृष्ट अर्थ का बोध करा रहा है । तात्पर्य—एक ही कण्ठरूप आधार में, एक सूत्र में बँधी हुई दो मणियाँ, जिस प्रकार परस्पर की एकत्र स्थिति एवं शोभा से युक्त होती हैं, उसी प्रकार यहाँपर उपमेयरूप श्रीराधा-कृष्ण की युगलजोड़ी भी, एक ही स्थानपर, प्रेमरूप गुण में निबद्ध होकर, नित्यमिलन-विलास आदि से युक्त रहेगी । इस प्रकार के मङ्गलमय अर्थ को, निकटवर्ती भविष्य में ही, सिद्ध होने का बोध करा रहा है । और बिना विचार के ही, आपके मुख से जो वचन निकला है, वह, हम सब सखियों को आश्वासन दिलाने के लिये, मानो दैव ने ही निकलवाया है । यदि कहो कि, श्लोक की पूर्ति, अन्यथा नहीं हो सकती थी । मैंने इसीलिये वैसा वचन कहा, सो बात नहीं है । क्योंकि, श्लोक की पूर्ति तो, **"घोषपुरश्रीकण्ठमौलिमणि-मण्डनयुग्मम्"** इस प्रकार से भी हो सकती थी । किन्तु, आपने यह वचन न कहकर, पूर्वोक्त जो वचन कहा है, वही अतिशय सुन्दर है । हमारे अभिलाष का पूरक है" ।।४९।।

उसके बाद जिनके चरणों की आरती, सभीजनों ने की है, वे श्रीयशोदाजी, वृषभानु की पत्नी को अपनी ओर बुलाकर, उनका आलिङ्गन करके बोली । वृषभानु की पत्नी, सूर्य की पत्नी 'संज्ञा' के समान थी, एवं मानो मूर्तिमती संज्ञा, अर्थात् चेतना ही थी (**"संज्ञा स्याच्चेतना नाम-हस्ताद्यैश्चार्थसूचना"**

**साह,—'साहसिक्यमेवैतन्मे व्रजेश्वरि ! सत्यमेव व्याहरसि । रसिकेयं पाककर्मणि स्वभावत एव, विशेषतोऽशेषतोषप्रदोऽयमद्यतनो महो महोदारः सदारः ससुतो यत्र भोक्ता घोषाधीशो धीशोभावतीयं स्वयमेव सादराऽदरानन्देन प्रवर्तिताऽऽस्ते पाककर्मणि ।।५१।।**

**किञ्च, यथा तथेयं पचतु स्वभावः, कश्चिद् गुणोऽस्याः करपल्लवेऽस्ति ।**
**सौरूप्य-सौरस्य-सुपारिमल्य-,वत्ता यतः पाकमुपैति पाके ।।५२।।**

**तेनाऽस्या जनकेन केनचित् कौतुकेन निर्बन्धः कृतः, किन्तु प्रणयरसवत्यन्तरे रसवत्यन्तरेण भूयते, तत्र भूयानेव पाको जातः । को जातः पुरुषोऽत्र नारी वा नात्मानमद्य कृतार्थं मन्यते । किन्तु तत्रभवत्या भवत्या स्वयमभिभाविकया भूयतां यथा यथोल्लास-मञ्जसा समञ्जसानि सकलानि सौष्ठवानि भवन्ति' इति तद्वचनोपरमे परमेश्वरी व्रजस्य सस्मितं समूचे,—'अयि ! यथावत् सादरं वत्साऽदरं यत् पपाच, तत्सकलं सकलं रोहिणी परिवेषयतु' इत्यर्धोक्ते सा पुनराह ।।५३।।**

---

**इत्यमरः)** । और अपने कुल को श्री एवं कीर्ति को देनेवाली थी । अतएव, उनका 'श्रीकीर्तिदा' यह नाम सार्थक ही था । उनके प्रति यशोदा बोलीं कि, "अरी कीर्तिदे ! तुमने, अतिशय कोमलाङ्गी यह 'राधा', इतने भारी खेदपर कैसे पहुँचा दी है ? क्योंकि, इस प्रकार का रसोई बनाने का जो क्लेश है, वह तो, बूढ़ीबड़ी घरवाली स्त्रियों के सहने योग्य है । और देखो, अग्नि के सन्ताप के द्वारा, नवीनमाला की काया का अपकर्ष करना उचित नहीं है । और तुम, इस बात के पश्चात्ताप से कृश क्यों नहीं हो रही हो ?" ।।५०।।

कीर्तिदा-मैया—"हे व्रजेश्वरि ! यह मेरा महान् साहस है । तुम, सत्य ही कह रही हो । किन्तु, यह 'राधा' पकवान बनाने के कार्य में, स्वभाव से ही रसिक है । और आज का जो यह महान् महोत्सव है, वह विशेष करके, सभी को सन्तोषप्रद है । क्योंकि, जिस महोत्सव में, महान् उदार श्रीव्रजराज, अपनी स्त्री एवं पुत्र के सहित भोजन करेंगे । इसलिये, बुद्धि की शोभा से युक्त, यह राधिका, आदर से युक्त होकर, इस पकवान बनाने के कार्य में, महान् आनन्द से स्वयं ही प्रवृत्त हो गई है ।।५१।।

"किंच यह राधिका, चाहे जिस प्रकार भोजन बनावे । किन्तु, इसके करपल्लव में कोई स्वाभाविक ऐसा अनिर्वचनीय गुण है कि, जिसके कारण, इसके हाथ से बनाये हुए भोजन में सुन्दरता, सुरसता, सुन्दर सुगन्धिमत्ता आदि गुण, परिणाम में उत्कर्ष को प्राप्त हो जाते हैं ।।५२।।

"इसीलिये इसके पिता ने, किसी अनिर्वचनीय उत्कण्ठा के कारण, इसी के हाथ से भोजन बनवाने का आग्रह किया था । किन्तु, हे 'प्रणयरसवति' ! (हे प्रेमरसयुक्ते व्रजेश्वरि !) देखो, बाहर के कोठा में, बड़ा भारी दूसरा रसोईघर है, वहाँपर बहुत-सा पकवान बन गया है (अतः भीतरवाले रसोईघर में, श्रीराधिका, जो पाक बना रही है, वह तो केवल, तुम्हारे अन्तरङ्गजनों के लिये ही बना रही है), और बाहर के विशाल रसोईघर में, अनेक नर-नारी भोजन बना रहे हैं । क्योंकि, यहाँपर जन्म लेनेवाला ऐसा कौन-सा पुरुष है, अथवा कौन-सी नारी है कि, जो आप सबकी सेवा में लगकर, आज अपने को कृतार्थ न मानता हो, अथवा कृतार्थ न मानती हो ? किन्तु अब तो, परमपूजनीया आप ही, इस समस्त-कार्य को देखरेख की सर्वाधिष्ठात्री, कृपया स्वयं हो जाओ । जिससे कि, भोजन की सभी प्रकार की

**'घोषेश्वरि ! पुण्डरीककुवलयसुकुमाराभ्यां कुमाराभ्यां रामकृष्णाभ्यां सह घोषराजाय जायया च तस्य सह शुभवत्या भवत्या सकलगुणरोहिण्यै रोहिण्यै च वत्सैवेयं परिवेषयतु । श्रीकृष्णसहचरनिकरेभ्यः करेऽभ्यस्तलाघवाऽस्तलाघवा श्यामा ललिता वा ललिताऽऽबाल्यसख्या परिवेषयित्री ।।'५४।।**

**एतदाकर्ण्य तदा कर्ण्यमप्यवहित्थयाऽथ यापयन्ती मन्दमधुरस्मित-स्नपिताऽधरकिशलयसलघ-समुदीर्णं किमपि वचस्तदात्मजाऽऽत्मजाड्यमभिनयन्ती नयं तीव्रमिव सौहृद्यस्य हृद्यस्यन्ती नोचैर्मातरं निजगाद,—'अहमिव निखिलसौभगवतीभ्यां भगवतीभ्यां व्रजेश्वरीभ्यामाभ्यामाभ्यामात्मना परिवेषयिष्ये । श्यामैव नवरबहिरवहिता हितायाऽऽत्मनः परिवेषयित्री' इति।।५५।।**

---

सुन्दरता, युक्तियुक्त बिल्कुल ठीक उल्लासपूर्वक अनायास सिद्ध हो जाय।" इस प्रकार कीर्तिदा-मैया के वचन समाप्त होते ही, यशोदा-मैया मन्दहासपूर्वक—"हे कीर्तिदे ! देखो, तुम्हारी लाली राधिका ने, अनेक प्रकार का जो भोजन, युक्तिपूर्वक आदर से बनाया है, उस समस्त भोजन को, यह रोहिणी, 'सकलं', अर्थात् भोजन परोसने की कलापूर्वक निःशङ्क होकर परोस देगी । क्योंकि, राधिका को इतने बड़े महोत्सव में, परोसने का अभ्यास नहीं है, और परोसने में सङ्कोच भी होगा ।" इस प्रकार यशोदा की बात, आधी ही हो पाई थी कि, "कीर्तिदा-मैया बीच में ही, पुनः बोल पड़ी—।।५३।।

"हे व्रजेश्वरि ! देखो, श्वेत एवं नीलकमल के समान, परमसुकुमार 'राम-कृष्ण'-नामक दोनों राजकुमारों के सहित व्रजराज के लिये, एवं उनकी धर्मपत्नी परममङ्गलमयी जो आप हो, आपके सहित, सकलगुणों की उत्पत्तिस्वरूप रोहिणी के लिये तो, मेरी लाली, यह राधिका ही परोसेगी । और श्रीकृष्ण के समस्त सखामण्डल के लिये, श्यामा अथवा ललिता परोसनेवाली हो जायगी । क्योंकि, उसने परोसने के विषय में, अपने हाथ में शीघ्रता का पूरा अभ्यास किया है । यदि कहो कि, श्रीकृष्ण के समस्त सखा भी तो, श्रीकृष्ण के समान ही आदरणीय हैं, फिर उनके लिये, राधिका के हाथ से परोसने की आज्ञा क्यों नहीं ? इसके उत्तर में, मैं कहती हूँ कि, श्यामा एवं ललिता में, राधिका से किंचिद् भी न्यूनता नहीं है। क्योंकि (**ललितमाबाल्य बाल्यमभिन्याप्यैव सख्यं यस्याः सा**) श्यामा एवं ललिता की सुन्दरमित्रता, राधिका के साथ बालकपन से ही है । अतः, श्यामा अथवा ललिता, इन दोनों में से, किसी के द्वारा भी परिवेषण कर देने से, सखाओं का अनादर नहीं हो सकेगा" ।।५४।।

उसके बाद कानों के लिये हितकारक वचन सुनकर भी, कीर्तिदा की पुत्री राधिका, आकार को छिपाकर, उस वचन को इधर-उधर टालती हुई, मन्दमधुर मुसकान से धुले हुए अपने अधर पल्लव में ही, अस्पष्टरूप से निकले हुए किसी वचन को, अपनी जड़ताका-सा अभिनय दिखाती हुई, और मित्रता की तीव्र नीति को, अपनी सखी के हृदय में फेंकती हुई, माता के प्रति धीरे से—"अरी मैया ! देख, मैं तो यहाँपर भीतर के कोठा में बैठनेवाली, निखिलसौभाग्यवती परमपूजनीया इन श्रीयशोदा-रोहिणी के लिये ही, (**आ ईषत् अभ्याम आतुरत्वं संकोचो यस्य तेन आत्मना**) कुछ सङ्कोचभरे मन से परोसती रहूँगी । क्योंकि, बाहर बैठे हुए जनों के लिये परोसने में तो, मुझे महान् सङ्कोच होगा । अतः, बाहर की पौरी में बैठनेवालों के लिये तो, 'नवर', अर्थात् केवल (**नवर इति केवलार्थमव्ययम्**) श्यामा-सखी ही सावधान होकर, अपने हित के लिये परोसनेवाली बन जायगी" ।।५५।।

परस्परसमानमानसभावभावबोधविबुधा श्यामाह,—'मा हरिणनयने ! नयनेयमेतत्, सैव परिवेषणे भवतु यत्ता, यत्तातेन निमन्त्रिता अमी अमीवहरा हरादय इव' ॥५६॥

अथ तमाश्रुत्य श्रुत्यतिरसदं कुतुकरसदं कुतुककलहं कलहंसिकयोरिव तयोर्जातकौतुका कौ तु कामपि प्रीतिमागता वात्सल्यसम्पद्व्रजेश्वरी व्रजेश्वरी जगाद,—'अयि शुभवत्यौ ! भवत्यौ मा भैष्टामिष्टामिमां नीतिं वां ब्रवीमि । उभे एव युगपदिष्टयोपदिष्टयोत्तमया दिशा मयाऽऽदिशा शिक्षिते परिवेषयितुमर्हतम् ॥५७॥

इति बहिर्भूय भूयसि मणिप्रघणे प्रघणे अक्रमेण पातिताः सर्वतोभद्राः सर्वतोभद्राः पीठपङ्क्तयो विशदसमज्ञयाऽऽज्ञया क्रमेण तया पुनः पातयाम्बभूविरे ॥५८॥

एवमास्तीर्णसितसूक्ष्मवसनेष्वासनेष्वाहितक्रममुपविष्टस्य घोषेन्द्रस्य सान्द्रस्य साधुना स्नेहेन दक्षिणे स्फटिकेन्द्राभिरामो रामो वामतो वामतोन्मीलन्नीलमणीन्द्ररुचिरुचिरः कृष्णस्तस्य च सव्ये पीनाऽवटुर्वटुः कुसुमासवः सबहुमानमुपवेशितो द्विजत्वेन, तद्वामतो मतोत्तमक्रमबन्धाः

---

परस्पर का समान जो मानसिकभाव, उसकी शोभा के जानने के विषय में, परमपण्डिता श्यामासखी—"हे मृगलोचने ! राधे ! तुम्हारी यह बात, नीति में उपादेय नहीं है । क्योंकि देख, बाहर-भीतर सभी जगह, परोसने के लिये तो, वही सावधान या तत्पर हो जाय कि, जिसके बाप ने, दर्शनमात्र से पापों को विनष्ट करनेवाले महादेव आदि देवताओं की तरह, ये श्रीनन्द आदि गोप, निमन्त्रित किये हैं" ॥५६॥

उसके बाद दो कलहंसिनियों की तरह किये गये, 'राधा', एवं 'श्यामा', इन दोनों के, कौतुकमय कलह को, जो कि कानों को अत्यन्त रसदायक था, एवं उत्सव के समय विशेष रसप्रद था, उसको सुनकर, हर्ष से युक्त होकर, भूतलपर भी किसी अनिर्वचनीय प्रीति को पाकर, वात्सल्यरस की सम्पत्तिसमूह की अधिष्ठात्री श्रीयशोदा—"अरी बेटियो ! देखो, तुम दोनों ही मङ्गलमयी हो । भय मत करो । मैं, तुम दोनों के लिये, यह अभीष्ट नीति बताती हूँ । (**आदिशतीति आदिक् तया एवंभूतया मया इष्टया दिशा शिक्षिते उभे एव**) देखो, मैं, तुम्हें आदेश देनेवाली हूँ । अतः, मेरे द्वारा उपदेश दी हुई, परमउत्तम अभीष्ट दिशा के द्वारा शिक्षित हुई, तुम दोनों, एकसाथ ही परोसने के योग्य हो । अतः, आपस में प्रणय-कलह उपस्थित मत करो" ॥५७॥

इस प्रकार कहकर, बाहर आकर, निर्मल कीर्तिवाली यशोदा ने, अपनी आज्ञा के द्वारा, मणियों से जड़े हुए विशाल 'प्रघण' (बरामदा) में, अस्तव्यस्तरूप से बिना क्रम के पटकी हुई, 'सर्वतोभद्रा', अर्थात् 'गम्भीरी'-नामक काष्ठ से बनी हुई, सर्व ओर से मङ्गलप्रद आसनों की पंक्तियाँ, पुनः क्रमशः पंक्ती लगाकर डलवादीं ॥५८॥

इस प्रकार सफेद एवं पतले वस्त्रों से ढके हुए आसनों के ऊपर, स्थापना के क्रम से, मर्यादा से युक्त, स्नेह से परिपूर्ण होकर बैठे हुए, व्रजराज-श्रीनन्दबाबा की दाहिनी ओर, स्फटिकमणि के समान सुन्दर गौरवर्णवाले बलराम ने आसन ग्रहण कर लिया; एवं बाईं ओर, सुन्दरता के कारण, प्रकाशमान इन्द्रनीलमणि की कान्ति से भी सुन्दर कान्तिवाले श्रीकृष्ण ने आसन ग्रहण कर लिया । श्रीकृष्ण की बाईं

**सुबलादयः प्रियसहचरा इति क्रमेण कृतासनपरिग्रहेऽग्रहेताविव घोषसम्पदां पदाम्बुजधावन-पूर्वकमपूर्वकमनीयादरे व्रजपुरपुरन्दरे दरेहितहितस्मिते, कुतूहलिनि हलिनि च, तदनु तदनुजे दनुजेन्द्रदमने च, शुकसहचरे द्विजबालके बालकेलिनर्मसखे च, प्रणयवसुबलादौ सुबलादौ सखिगणे च, व्रजराजभार्यया भाऽऽर्यया समाहूयमाना माहूयमानपदाग्रकमलेव वार्षभानवी नवीनभक्तिश्रद्धाबद्धा बहुमानपुरःसरं पुरःसरञ्जनीयवात्सल्याय व्रजराजाय जायमानमुदे परिवेषयाञ्चकार, श्यामा तु रामाय ॥५९॥**

**तदनु तदनुजपरिवेषणसमये 'वार्षभानवि ! न विना भवतीं श्यामा परिवेषयितु-मर्हति, तव नेदीयांसं श्रीकृष्णं त्वमेव परिवेषय' इति व्रजेश्वर्यैव निगदिता दिताग्रहग्रह-परिभवा चिरानुरागपरभागपराभूतेन मनसा दरकरकम्पकं परमसभेन प्रसभेन प्रसंवृण्वतो परिवेषयाञ्चकार ॥६०॥**

**श्रीराधिकया परिवेषणं श्रीकृष्णेन मधुमङ्गलस्य हासपरिहासश्च**

**पुनर्व्रजेश्वर्यैवोक्ते उभे एव कुसुमासवादि-सकलसहचरेभ्यो यदि परिवेषयाञ्चक्रतुः,**

---

ओर, (**पीना पुष्टा अवटुर्घाटा यस्य सः । "अवटुर्घाटा कृकाटिका" इत्यमरः**) पुष्ट गलेवाला, 'कुसुमासव'-नामक ब्रह्मचारी, ब्राह्मण होने के नाते, विशेष सम्मानपूर्वक बैठा दिया गया । उसके बाईं ओर, सर्वसम्मत उत्तम क्रमबन्धवाले सुबल आदि समस्त प्रियसखा भी, क्रमशः आसनोंपर बैठा दिये । इस प्रकार के क्रम से, व्रज की समस्त सम्पत्तियों के मुख्य-कारणस्वरूप, अतः, अपूर्व सुन्दर आदर के स्थानस्वरूप, एवं अपने परिकर की शोभा को देखकर, सर्वजनहितमयी चेष्टापूर्वक मन्दमुसकान से युक्त श्रीनन्दबाबा ने, पद-प्रक्षालनपूर्वक, अर्थात् चरण धोकर, जब आसन ग्रहण कर लिया, एवं उनके बाद कौतुकी-हलधर (बलदेव) ने, उनके छोटेभाई श्रीकृष्ण ने, एवं श्रीकृष्ण की बालक्रीडा के नर्मसखा श्रीराधा के लीला-शुक के सहचर ब्राह्मण-बालक कुसुमासव ने, तथा जिनका श्रीकृष्णविषयक प्रेम हो, धन एवं बल अधिक है, ऐसे समस्त सुबल आदि मित्रगणों ने भी, जब आसन ग्रहण कर लिया, तब शारीरिक शोभा से श्रेष्ठ नन्दरानी-श्रीयशोदा के द्वारा प्रेमपूर्वक बुलाई हुई, (**मा शोभा तया हूयमानं पूजार्थमिव दीयमानं पदाग्रे कमलं यस्याः सा**) एवं जिनके चरणों के आगे, शोभादेवी के द्वारा, मानो पूजार्थ कमल का दान किया जाता है, वे ही वृषभानुनन्दिनी राधिका, नवीन-भक्तिश्रद्धा में निबद्ध होकर, पहले व्रजराज के लिये परोसने लग गईं । क्योंकि व्रजराज, उस समय राधिका के ऊपर अनुरञ्जनकारी वात्सल्य से युक्त थे, एवं उत्पन्न होने-वाली प्रीति से युक्त थे । किन्तु श्यामा ने, बलरामजी के लिये परोस दिया ॥५९॥

उसके बाद बलराम के छोटेभाई, श्रीकृष्ण के लिये परोसने के समय, "हे वृषभानुनन्दिनि ! तुम्हारे बिना, यह श्यामा नहीं परोस सकती है । इसलिये तुम्हारे अत्यन्त निकटवर्ती श्रीकृष्ण को तो, तुम्हीं परोस दो ।" इस प्रकार यशोदा के द्वारा कही हुई, आग्रहरूप ग्रह के द्वारा होनेवाले लज्जानिवारक चञ्चलता आदि अनादर को खण्डित करनेवाली, श्रीराधिका, चिरकालीन अनुराग की परिपूर्णता से पराजित हुए मन के द्वारा, उत्पन्न हुए किंचित् करकम्प को, परमशोभा से युक्त हठ के द्वारा रोकती हुई, प्रेमपूर्वक परोसने लग गई ॥६०॥

**श्रीराधिका के द्वारा परोसना एवं श्रीकृष्ण के साथ मधुमङ्गल का हास-परिहास**

पुनः व्रजेश्वरी-श्रीयशोदा के द्वारा कही हुई, श्रीराधा एवं श्यामा, ये दोनों ही, सुदामा, श्रीदामा,

**तदा कुसुमासवः सबहुमानमात्मानं श्लाघयामास,—'अहो ! वयमपि भूसुरवृषभा वृषभानुतनयाकरतुन्नेनाऽन्नेनाऽनेन परिपूताः स्मः । यदियं परमा रमादेवीव साक्षात्, एतत्-सादृश्यं काऽऽप क्व, पक्वमनयाऽश्नते भोजनान्तरं भो जनान्तरं न रोचिष्यते, रोचिष्य ! ते वयस्य !' इति क्रमगत्याऽऽसादितवार्षभानवीनवीनपरिवेषणे प्रहसनमाधुरीधुरीणे वटावटाटच-मानतरङ्गे जल्पति सावहित्थं कृतकृतककोपः श्रीकृष्ण उवाच,—'वाचाल ! वाचाऽलमनया प्रहसनमात्रमात्रया, मा विष्वण ।।'६१।।**

**स आह,—'किं भोक्तव्यं मूकवदनेन वदनेन ? सहस्रेणैव वदनानां वदनाऽनाश्नीय-मिदं भोक्तुं व्याख्यातुं च किं शक्यते ।।'६२।।**

**शुकोऽप्याऽऽशुकोप्याऽऽचश्वदवटुर्वटुकृष्णयोर्मध्यवर्ती कृष्णदत्तं कृतामोदनमोदनमश्नन्**

---

वसुदामा, भद्र, सुभद्र, मण्डलीभद्र, विशाल, ऋषभ, ओजस्वी, स्तोककृष्ण, एवं कुसुमासव आदि समस्त सखाओं के लिये, जब सहर्ष परोसने लग गई, तब कुसुमासव, विशेष सम्मानपूर्वक, अपनी प्रशंसा करने लग गया। "अहो ! महान् हर्ष की बात है, यद्यपि हम, ब्राह्मणों में श्रेष्ठब्राह्मण हैं, तथापि आज तो, श्रीवृषभानुनन्दिनी के करकमल से परोसे हुए, इस अन्न के द्वारा, हम भी परमपवित्र हो गये हैं। यदि कोई कहे कि, गोपकन्या के द्वारा पकाये हुए अन्न से, तुम्हारी पवित्रता कैसी हो गई ? इसके उत्तर में, मैं कहता हूँ, पवित्रता हो गई। क्योंकि, यह राधिका, केवल गोपकुमारी ही नहीं है; अपितु, यह साक्षात् महालक्ष्मी है। इसकी समानता कौन-सी स्त्री ने, कौन-से देश में, एवं कौन-से काल में, कब प्राप्त की है ? अर्थात् कदापि नहीं। अभिनय-सा दिखाता हुआ, साक्षात् अनुभव-सा कराता हुआ, श्रीकृष्ण को लक्ष्य बनाकर बोला कि, "हे प्रिय मित्र ! एवं हे 'रोचिष्य' ! (अपने प्रकाश में वर्तमान !) देखो, भैया ! इस राधिका के द्वारा पकाये हुए, पकवान मिठाई आदि खानेवाले, आपके लिये, अब से दूसरे के हाथ का बना हुआ या दूसरा भोजन ही, 'रुचिकर' (अच्छा) नहीं लगेगा; एवं इस राधिका को छोड़कर, दूसरा कोई गोपीरूप-जन भी, अच्छा नहीं लगेगा"। इस प्रकार कहनेपर भी, क्रम की परिपाटी के अनुसार, वृषभानु-नन्दिनी, जब नवीनतापूर्वक परोस रही थी, एवं हँसने की माधुरी में धुरन्धर, कुसुमासव ब्रह्मचारी, जब हर्षमयी तरङ्गों में भरकर कह रहा था, श्रीकृष्ण, अपने हृदय के भाव को छिपाकर, बनावटी-कोप दिखाकर—"अरे 'वाचाल' ! (बकवादी) (**प्रहसनमात्रमेव मात्रा वित्तं यस्यास्तया वाचा, "मात्रा कर्ण-विभूषायां वित्ते मानेऽवधारणे" इति मेदिनी**) केवल हँसीमात्र धनवाली इस वाणी से, व्यर्थ बकने से कोई प्रयोजन नहीं है। अतः, व्यर्थ हल्लागुल्ला मत कर, चुपचाप भोजन कर" ।।६१।।

वह—"तो क्या, मैं, इस मुख से, गूँगे की तरह भोजन करता रहूँ ? ऐसा करने से तो "**वाग्जन्म-वैफल्यमसह्यशल्यं गुणाद्भुते वस्तुनि मौनिता चेद्**" नैषधकाव्य ८।३२ की इस उक्ति के अनुसार, अद्भुत गुणवाली वस्तु के विषय में, मौनी बन जाना तो, मेरी वाणी के जन्म की निष्फलता के कारण, मेरे हृदय में, एक प्रकार का असह्य शल्य-सा ही लगा रह जायगा। अतः देखो, राधिका के हाथ से बनाया हुआ भोजन तो, हजार मुखों के द्वारा कहनेपर भी, किंचिद् भी पूजा का पात्र नहीं किया जा सकता। फिर इसका भोजन एवं व्याख्या की जा सकती है क्या ? अर्थात् इसकी प्रशंसा, हजार मुख से भी नहीं की जा सकती" ।।६२।।

उस कुसुमासव वटु एवं श्रीकृष्ण के बीच में बैठकर, श्रीकृष्ण के द्वारा दिये हुए हर्षप्रद भात को

**किञ्चिद्विवक्षुरिव यद्युद्ग्रीव आसीत्,' तदा व्रजेश्वर्याह,—'द्विजोत्तम ! कथय किं कथनीयम्' इति । वटुराह,—'अद्य द्विजोत्तमोऽस्मि ।' साह,—'शुकं पृच्छामि ॥'६३॥**

**शुक आह,—'अये द्विजकुमार ! मा रचय वचश्चातुरीम्, त्वमसि मत्तोऽपि मत्तोऽपिहितवदनो वद नोऽपरम् । व्रजराजकुमारस्य माऽरस्यचेष्टितेन भूयताम् । किञ्च, रमातोऽपि परमा, किमु तयोपमीयते, तन्निराबाधोऽपराधोऽपराहतस्तव चाऽभूत्' इत्याकर्ण्य व्रजराज ऊचे,—'क्वत्योऽयं महाविज्ञः पक्षी ।' व्रजेश्वरी पूर्ववृत्तं कथयति ॥६४॥**

**स पुनराह,—'तत् कथमनेनात्मदेव्याः समुत्कर्षेण मुत्कर्षेण भूयते ?' साह,—'देव ! देवतया तया सहोपमानेन माऽनेन समुत्कर्ष इत्यपराधाऽऽशङ्कया राधाशङ्कयापि ममतया मतया चिन्तयन्निदमुक्तवान् ॥'६५॥**

---

खाते-खाते (**आशुकोपिनी शीघ्रकोपव्यञ्जिका आचञ्चन्ती ईषच्चञ्चला अवटुर्घाटा यस्य सः । "अवटुर्घाटा कृकाटिका" इत्यमरः**) शीघ्र ही क्रोध की व्यञ्जक, गरदन के पीछे के भाग को कुछ हिलाकर, कुछ कहने की इच्छावाले की तरह, तत्काल ऊँचे गले से युक्त हो गया, अर्थात् अपने गले को ऊँचा करने लगा । उसी समय यशोदा-मैया—"हे द्विजोत्तम ! पक्षे, हे पक्षिश्रेष्ठ ! कहो । क्या कहना चाहते हो ?" कुसुमासव वटु—"अहह ! आज मैं 'द्विजोत्तम' (श्रेष्ठब्राह्मण) हूँ ।" यशोदा—"अरे ! मैं तो, इस शुक से पूछ रही हूँ" ॥६३॥

शुक—"हे द्विजकुमार ! वचनों की चतुरता की रचना मत करो । तुम तो, मुझसे भी अधिक प्रमादी हो गये हो । अतः, अनर्गल मुखवाले होकर, इससे आगे कुछ मत बोलो, एवं व्रजराजकुमार के लिये, विरसतामयी चेष्टा करनेवाले मत बनो । किंच, 'रमा (लक्ष्मी), तो इस राधा से भी श्रेष्ठ है । क्योंकि, वह देवता है । अतः, इस राधा की उपमा, उस लक्ष्मी से क्यों दे रहे हो ? इसलिये तुम्हारा यह जो अपराध हुआ है, वह दुर्वार है, एवं किसी प्रायश्चित्त से भी परास्त नहीं हो सकता । यह अर्थ तो, वात्सल्यभावमयी यशोदा आदि के पक्ष का रहा । सिद्धान्तोपयोगी वास्तविक अर्थ तो यह है कि, यह राधिका तो, लक्ष्मी से भी श्रेष्ठ है । अतः तुमने, लक्ष्मी से इसकी उपमा देकर, महान् अपराध कर डाला है । वह दुर्वार है, प्रायश्चित्त से भी दूर नहीं किया जा सकता ।" इस बात को सुनकर, नन्दजी—"अहो ! यह पक्षी, कौन-से देश में उत्पन्न हुआ है ? यह तो, महाविज्ञ मालूम पड़ता है ।" यशोदा ने, शुक के आगमन की पहली समस्त कथा, नन्दजी को कह दी ॥६४॥

नन्दजी पुनः—"कुसुमासव के द्वारा दी गई लक्ष्मी की उपमा से तो, इस शुक की 'देवी' (स्वामिनी), राधा का महान् उत्कर्ष ही सिद्ध हो रहा था, फिर यह शुक, हर्ष से रहित क्यों हो रहा है ?" यशोदा—"हे स्वामिन् ! उस देवतारूप लक्ष्मी के साथ उपमा देने से, राधिका का महान् उत्कर्ष नहीं है । इस अपराध की आशङ्का से एवं ममता से अभिमत राधिका की शङ्का से विचार करते हुए, इस शुक ने पूर्वोक्त बात कह दी है ।" सिद्धान्तमय तात्पर्य तो यह है कि, पीछे कभी राधिका के द्वारा "अरे शुक ! तुमने, हमारे निजी होकर भी, उस समय उचित प्रत्युत्तर क्यों नहीं दिया ?" इस प्रकार पूछनेपर, मैं क्या कहूँगा ? राधिका की इस शङ्का के कारण, उस शुक ने, लक्ष्मी की अपेक्षा, राधिका का महान् उत्कर्ष स्थापित कर दिया, जो पूर्वोक्त गद्य में है ॥६५॥

अथ भवनान्तरेणान्तरेणालापं परिवेषयित्र्योस्तयोर्व्यावहासी हाऽऽसीद् यदि, तदा मुख्या हसन्मुख्याऽऽह,—'सन्मुखि ! श्यामे ! द्विजडिम्भयोर्वाचालतालतापाशेनेव बद्धास्मि, त्वमेव परिवेषय' इत्यावृत्तिपरिवेषणाय यदि मुख्याभिमुख्याऽभिहताशाऽऽसीत्तदा व्रजेश्वरी भवनान्तरं प्रविश्य स्वयमेव सुमुखीमभिमुखीचकार ॥६६॥

ततस्तथा पूर्वक्रमाक्रमानुसारेण परिवेषयन्त्यौ ते अवलोक्य व्रजेश्वर्याह मनसा,—'द्विजशिशोरतिस्तवेन जाताऽपत्रपेयं व्युत्क्रमेण परिवेषयति, समुचितेयमामुष्यपुत्रिका, माऽमुष्य पुत्रिका त्वमसि पुत्रि ! सत्यमाह वटू रत्नाकरपुत्रिकैवासि' इति सस्नेहमभिनन्दन्ती प्रकाशमाह,—'वत्से ! यथाक्रममेव परिवेषयतु शुभवती भवती' इति तदाज्ञया सा तथैव विदधे ॥६७॥

एवं सरसहास-परिहास-परितोषेण तत्पाकपरिपाक-परिनिष्ठितसौष्ठवानुमोदेन मोदेन भुञ्जानस्य व्रजराजस्य ते तेमनादिषु षडेव रसा वरसारतामासेदुः, तथा रामादेः सकल-सहचरगणस्याऽपि ॥६८॥

---

इधर दूसरे भवन के मध्य से, परस्पर के वार्तालाप के बिना ही परोसनेवाली, 'राधिका', एवं 'श्यामा', इन दोनों का परस्पर हास्य, जब प्रारम्भ हो गया, तब राधिका हँसमुख होकर—"हे सुमुखि ! श्यामे ! देखो, मैं तो, मानो 'कुसुमासव', एवं 'शुक'रूप, इन दोनों द्विज-बालकों की वाचालतारूप लता के पास से निबद्ध-सी हो गई हूँ। इसलिये इस पंक्ति में तो, तू ही परोसती रह, मेरे वश की बात नहीं है।" इस प्रकार श्रीकृष्ण आदि के सम्मुख परोसने के विषय में, राधिका, जब हताश हो गई, तब व्रजेश्वरी यशोदा ने, भवन के मध्य में प्रविष्ट होकर, सुमुखी राधिका को स्वयं ही परोसने के अभिमुख कर दिया ॥६६॥

उसके बाद भी, पूर्वक्रम को छोड़कर, भिन्न क्रम के अनुसार परोसनेवाली, राधा एवं श्यामा को देखकर, व्रजेश्वरी, अपने मन से—"यह राधिका, ब्राह्मण-बालक कुसुमासव के द्वारा की गई भारी प्रशंसा के कारण, लज्जित होकर, भिन्न क्रम से परोस रही है। अतः यह, सचमुच रूप से, वृषभानु की पुत्री ही है। क्योंकि, सत्कुल में उत्पन्न होनेवाली की ही अपनी प्रशंसा सुनकर, लज्जा होती है, अन्य सब को नहीं। हे पुत्रि ! यथार्थ में विचारो तो, तुम, इन वृषभानु की पुत्री नहीं हो। किन्तु, 'रत्नाकर' (समुद्र) की पुत्री, साक्षात् महालक्ष्मी ही हो। यह बात, इस कुसुमासव वटु ने सत्य ही तो कही है।" इस प्रकार स्नेहपूर्वक अभिनन्दन करती हुई, प्रकाश रूप से स्पष्ट—"हे बेटी ! तू मङ्गलमयी है। इसलिये पहले के क्रम से ही परोसती रह।" श्रीयशोदा की आज्ञा से, राधिका, उसी प्रकार परोसने लग गई ॥६७॥

इस प्रकार सरस हास-परिहास की प्रसन्नतापूर्वक, एवं राधिका के बनाये हुए पकवान के परिपाक में स्थित सुन्दरता के अनुमोदनपूर्वक तथा हर्षपूर्वक, जब श्रीव्रजराज भोजन कर रहे थे, तब अनेक प्रकार के व्यञ्जन आदि में, जो षड्रस थे, वे सब, श्रेष्ठ रस के भावपर पहुँच गये, अर्थात् सरस-हास्यरस से मिलकर, वे षड्रस और भी अधिक प्रशंसनीय बन गये। इसी प्रकार श्रीबलराम आदि तथा समस्त सखागण के लिये भी, वे षड्रस, श्रेष्ठरस बन गये ॥६८॥

**श्रीकृष्णस्य तु—समश्नतस्तस्य तयैव पाचितं, तयैव देव्या परिवेषितं च तत् ।**
**परस्परान्तर्गतभावगन्धिना, रसान्तरेणाऽतिरसत्वमाययौ ॥६९॥**

**एवमेषामशनोपरमे परमेण प्रमोदेन वराम्बराऽङ्गद-कङ्कणादि-भूषणमालामालालेपन-पणन-ताम्बूलादिभिरर्चितानां स्वयमेव वृषभानुनाऽनुनीतानां भवति विश्रामे, भवनमध्य-मध्यवतिष्ठमाने गरिष्ठमाने गरिमगाम्भीर्यवत्यौ श्रीकृष्णरामजनन्यौ वार्षभानव्या नव्यामोदया दयावत्यौ परिवेष्यमाणमिष्यमाणमिष्टमिष्टं भुञ्जाने तरसा रसास्वादमुग्धे अन्योन्यमभाषेताम्, —"साध्वसौ साध्वसौदास्येन वाचोयुक्तिपटुर्वटुराह,—'भोजनान्तरं भो जनान्तरं न रोचिष्यते रोचिष्य ! ते वयस्य !' इति ।।"७०॥**

**श्रीयशोदाऽऽदेशेन श्रीकृष्णप्रीत्यर्थं पाकनिर्माणाय श्रीराधिकायाः प्रतिदिनं नन्दभवनगमनम्**

**ततो व्रजेश्वर्याह,—'तदयि दयितेहिते ! वार्षभानवि ! न विना भवत्पक्वमन्यपक्वमतः परं परं नाऽऽमोदिष्यते,न मोदिष्यते च ममात्मजः,तदिलः प्रागुरवो गुरवो हि ते हितेन वचसा**

---

भोजन करते हुए उन श्रीकृष्ण के लिये तो, उन श्रीराधिकादेवी के द्वारा ही रच-पच के बनाया गया, एवं उन्हीं के द्वारा प्रेम से परोसा हुआ, वह सब खाद्यपदार्थ, परस्पर के अन्तर्गत शृङ्गारभाव की सुगन्ध से युक्त, गाढ़ानुरागरूप दूसरे अपूर्वरस से सम्मिलित होने के कारण, अतिशय सरसता को प्राप्त हो गया था ॥६९॥

इस प्रकार इन सब की भोजन-लीला की समाप्ति हो जानेपर, आचमन के अनन्तर, स्वयं वृषभानुजी ने ही परमानन्दपूर्वक, श्रेष्ठातिश्रेष्ठ वस्त्र, बाजूबन्द, कङ्कण आदि भूषण, मालाश्रेणी, चन्दन, स्तुति एवं ताम्बूल आदि के द्वारा, उन सबका पूजन किया, पश्चात् उन सबकी, अनुनय विनय आदि की। पश्चात् वे सब, जब विश्राम करने लग गये, तब महान् सम्मान से युक्त, भारी गम्भीरता से युक्त, परम-दया से युक्त, श्रीयशोदा एवं रोहिणी दोनों ही, भवन के मध्यमें बैठकर, नवीन हर्ष से परिपूर्ण, श्रीराधिका के द्वारा परोसे हुए, अभीष्ट मिष्टान्न का भोजन करते-करते, रसास्वाद से विमुग्ध होकर, वेगपूर्वक परस्पर भाषण करने लग गईं कि, "अरी बहिन ! देख, वाणी की युक्ति में 'पटु' (चतुर), इस 'कुसुमासव'-नामक वटु (ब्रह्मचारी) ने, निर्भीकतापूर्वक निःशङ्क होकर, "हे 'रोचिष्य' ! (अपने प्रकाश में वर्तमान !) प्रियमित्र ! श्रीकृष्ण ! देखो, इन राधिका के द्वारा बनाये हुए एवं इन्हीं के द्वारा परोसे हुए, भोजन को खानेवाले आपके लिये, दूसरे के हाथ का कोई भी भोजन, और राधिका के सिवाय दूसरा कोई गोपीरूप-जन भी 'रुचिकर' (अच्छा) नहीं लगेगा।" इस प्रकार का जो वचन कहा था, वह ठीक ही कहा था ॥७०

**श्रीयशोदा के आदेश से श्रीराधिका का श्रीकृष्ण-प्रीत्यर्थ पाकनिर्माणार्थ प्रतिदिन 'नन्दभवन' में जाना**

उसके बाद व्रजेश्वरी—"हे प्रिय चेष्टावाली राधिके ! एवं श्लेषपक्ष में—(**दयिते वल्लभे श्रीकृष्णे एव ईहितमीहा अभिलाषो वा यस्यास्तत्सम्बुद्धौ**) अपने प्यारे श्रीकृष्ण में अभिलाषा रखनेवाली राधिके ! देखो, बेटी ! मेरा जो लाला है, वह आज से आगे, तुम्हारे द्वारा बनाये हुए भोजन के बिना, दूसरे के

**मयाऽनुरोधयितव्या रोधयितव्या च तेषामननुमतिः, यथा लाभवती भवती कृष्णार्थमेव मे वस्त्येऽवस्त्येयसौहृदा हृदा सरसेन पक्त्री भवित्री ।।'७१।।**

**तदाकर्ण्य तज्जनन्याह,—'व्रजाधीश्वरि ! धीश्वरि ! मद्विधानाम्, तवेयं भारती भारती एवाऽस्याश्चरीकरीति, रीतिविदोऽत्र तुष्यन्त्येव । तेनाऽहरहरतिरंहसा तत् सम्पादयिष्यति । भवन्निशान्ते निशान्ते सत्येव यास्यति । भवत्प्रसादतो व्रजलोको लोकोत्तरतया जरीजृम्भ्यते, न कालचक्रतोऽपि त्वङ्गति; त्वं गतिरस्माकम्' इति । तदवधि तदवधिषणामतागताभ्यां निरस्तसाध्वसा साध्वसावासत्तिमती बभूव ।।७२।।**

**एवं प्रकारान्तरेण हृत्कारान्तरेण हृच्चौरवन्निवध्यमानगोकुलचन्द्रा चन्द्रावल्यादिगोकुलकुलललनावलिर्वलितदृढासत्तिसत्तिमितहृदया हृदयाधिनाथस्य तस्याङ्गसङ्गरसभाजनतासभाजनतारतम्येन तरतमायमानां कुसुमाहरणच्छलतोऽच्छलतोद्यानमासाद्य मासाद्यमानमानवपुषोऽवपुषो विशिखशिखराविद्धमानसा कोरकदशामपहाय हायनमध्य एव कुड्मल-**

---

द्वारा बनाये हुए भोजन को देखकर हर्षित नहीं होगा, अनुमोदन नहीं करेगा, स्वतः आनन्दित भी नहीं होगा । इसलिये पहले तो, मुख्य सास-ससुर आदि जो तुम्हारे गुरुजन हैं, वे ही, अपने हितमय वचन के द्वारा, अनुरोधपूर्वक वश में करने योग्य हैं, और उनकी अनुमति का जो अभाव है, वह भी रोकने योग्य है, अर्थात् अनुरोधपूर्वक उनकी अनुमति भी सहर्ष ले ली जायगी । जिससे कि तुम, लाभवती होकर, एवं (**अवस्त्येयं पुञ्जीभवितुमर्हं सौहृदं यस्या सा**) एकत्रित होने योग्य महान् सौहृद से युक्त होकर, मेरे घर में केवल श्रीकृष्ण के लिये ही, सरस हृदय से भोजन बनानेवाली हो जाओगी" ।।७१।।

यशोदा की बात को सुनकर, राधिका की माता—"हे व्रजाधीश्वरि ! आप तो, हम जैसों की बुद्धि की भी 'ईश्वरी' (नियन्त्री) हो ! अतः, आपकी जो वाणी है, वह, इस राधा की (**भा शोभा च रतिः प्रीतिश्च ते द्वे एव चरीकरीति अतिशयेन कुरुते**) 'शोभा', एवं 'प्रीति', इन दोनों को ही, विशेषरूप से सम्पन्न बना रही है । प्रीति की रीति के जानकार व्यक्ति तो, इस विषय में प्रसन्न ही हो जायँगे । इसलिये इस प्रकार के थोड़े-से भोजन को तो, यह राधिका, अत्यन्त वेगपूर्वक प्रतिदिन बना दिया करेगी । और आपके 'निशान्त' (भवन) में, 'निशान्त' (प्रातःकाल) के होते ही, पहुँच जाया करेगी । और आपकी कृपा से, व्रजलोक या व्रज का जनमात्र ही, लोकोत्तररूप से महान् प्रकाशित हो रहा है, एवं कालचक्र से भी कम्पित नहीं होता है (**त्वङ्गति इति त्वगि कम्पने इत्यस्य रूपम्**) । इसलिये हम सब व्रजवासियों की तो तुम्हीं गति हो ।" उस समय से लेकर, वह राधिका, अपनी माता आदि सभी गुरुजनों की सम्मति से, व्रजेश्वरी के घर में, जाने-आने के कारण, भयरहित हो गई, एवं अपने प्रिय श्रीकृष्ण की निकटता से भी युक्त हो गई ।।७२।।

अब एकादश स्तवक में वर्णन किये जानेवाले, श्रीराधिका के नव-सङ्गम से पहले ही, श्रीराधिका के सर्वश्रेष्ठ माधुर्य का अनुभव कराने के लिये, श्रीकृष्ण का, चन्द्रावली आदि सखियों से सङ्ग हो गया, इस बात को कहते हुए, ग्रन्थकार कहते हैं कि, गोकुल की चन्द्रावली आदि कुलाङ्गनाओं की श्रेणी, पुष्पों के लाने के बहाने, निर्मल लताओं से युक्त उद्यान में जाकर, चारों ओर से उन्हीं प्रियतम श्यामसुन्दर के

**दशामापन्नमतिसम्पन्नमतिसंस्तवमनुरागकुसुममभिसौरभरभसं बिभ्राणाऽभ्राणामभिनवानां कान्तिकान्तेन कान्तेन तेन समं समन्ततो रज्यन्त्यपि तस्मिन्नेव निखिलजनसुहृदि हृदि जागरूके निखिलव्रजजनप्रेमास्पदेऽपदेशराहित्येनैव प्रेम दधानैर्गुरुभिरप्यात्मसाधारण्येन निरुपहितहितरागभरागतनिष्कषायभावैरकृतदोषसम्भावना वनाभिसरणेनाऽपि नाऽपिधीयमान-चापला मनोरथं सफलयति स्म ॥७३॥**

**एवं तासां नित्यसिद्धानां लक्ष्मीतोऽपि श्रेयसीनां प्रेयसीनां प्रेमसाङ्कोच्यसमूढा-मूढामतिं यैव योगमाया स्वमायास्वच्छन्दतया समपादिह, सैव माननागुरूणां गुरूणां पतिम्मन्यानामन्या नारीस्तत्तत्प्रतिच्छायारूपाच्छायारूपाकृतितुल्याश्च बिभ्रतामविषयं च चकार तासां कृष्णेन सह सङ्गमम् ॥७४॥**

---

साथ अनुरक्त होकर, अपने मनोरथ को सफल करने लग गई (यह अन्वय हुआ। अब, क्रमशः व्याख्या करते हैं)। चन्द्रावली आदि गोपियों की वह श्रेणी, किसी दूसरे प्रकार से, अपने-अपने हृदयरूप कारागार के द्वारा, उन गोकुलचन्द्र को, हृदयरूप रत्न को चुरानेवाले चोर की तरह, निबद्ध कर रही थी। एवं प्रबल दृढ़तापूर्वक अपने प्यारे की सन्निधि से शोभायमान उसका हृदय सरस हो रहा था। एवं अनुराग-रूप पुष्प को धारण कर रही थी। वह अनुरागरूप पुष्प भी, चारों ओर से आकर्षक सुगन्धी के वेग से परिपूर्ण था, अत्यन्त सम्पन्न एवं अत्यन्त परिचित था, तथा एक वर्ष के बीच में ही, 'कोरक' (बिना खिली हुई कलिका) की दशा को छोड़कर, 'कुड्मल' (विकसित होनेवाली कलिका) की दशा को प्राप्त हो गया था। एवं वह 'कोरक' (कलिका) की दशा भी, अपने हृदयेश्वर श्रीकृष्ण के अङ्ग-सङ्गरूप रस की पात्रता में जो उत्कर्ष, उस उत्कर्ष के तारतम्य के कारण, तरतमायमान हो रही थी, अर्थात् श्रीकृष्ण के अङ्ग-सङ्ग की योग्यता में, किसी गोपी की अनुरागरूप कलिका की दशा, उत्कृष्टतर थी, एवं प्रेम के तारतम्य के कारण, किसी की उत्कृष्टतम थी। एवं वह गोपीश्रेणी, युवावस्था की शोभा से युक्त, मनुष्यमात्र को पुष्ट करनेवाले अनङ्ग के बाणों के अग्रभाग से विद्ध-मनवाली हो रही थी। एवं अभिनव जलधरों की कान्ति से भी, परममनोहर परमप्रसिद्ध प्रियतम श्रीकृष्ण के साथ, वह गोपीश्रेणी, यथेष्ट अनुराग कर रही थी, तथापि उसके सास-ससुर आदि गुरुजन के द्वारा भी, उस गोपीश्रेणी में, किसी प्रकार के दोष की सम्भावना नहीं की जा रही थी। कारण, उन गोपियों के सास-ससुर आदि समस्तजन, समस्तजनता के निरपेक्षहितैषी, सभी के हृदय में 'जागरूक' (जागृत)रूप से विद्यमान, निखिल-व्रजजन प्रेमास्पद उन श्रीकृष्ण में ही निष्कपटभाव से ही प्रेम धारण कर रहे थे, और श्रीकृष्ण में जो उनका भाव था, वह अपनी आत्मा की समानता के कारण, उपाधिरहित स्वभाव से ही उत्पन्न जो हितमय अतिशय प्रेम था, उस प्रेम के द्वारा प्राप्त 'निष्कषायरूप' था, अर्थात् दोषानुसन्धानशून्य था। अतएव, चन्द्रावली आदि गोपियों की वह श्रेणी, गुरुजनों के निवारण के भय से रहित होकर, वन में अभिसार करने के द्वारा भी, अपनी चपलता के ढकने से रहित होकर, अपने मनोरथ को सफल बनाने लग गई ॥७३॥

यदि कोई पूछे कि, लौकिकरीति का अनुसरण करनेवाले, गोपियों के सास-ससुर आदि गुरुजन, अपनी-अपनी बहुओं के वन में चले जानेपर, उनमें दोषदृष्टि नहीं करते थे, इस विषय में क्या समाधान है? इसके उत्तर में, ग्रन्थकार कहते हैं कि, "चन्द्रावली आदि वे गोपियाँ, नित्यसिद्ध हैं, लक्ष्मी से भी श्रेष्ठ हैं, एवं श्रीकृष्ण को अतिशय प्रिय हैं, तो भी इस व्रज में, जिस योगमाया ने, अपनी माया की स्वतन्त्रता

**इति सामञ्जस्ये जाते सति व्रजेशयोरप्यजेशयोरप्यभिनन्दनीयचरितस्य तस्य विततनयस्य तनयस्य कुसुमशरशरण्यतायशोरेऽपि कैशोरेऽपिहितवत्सलतालताबन्धेन तदिव कमनीयतायाः पौगं डमरत्वं पौगण्डमरत्वं च मुञ्चदिव जानतोर्न तोयजाक्षीभिस्ताभिः सह सहसा सङ्गोऽसङ्गोपनीयोऽपि सम्भावनाविषय एव बभूव ॥७५॥**

---

के कारण, उन गोपियों की 'ऊढामति', अर्थात् "हम सब, दूसरे-दूसरे गोपों के साथ विवाही गई हैं; अतः, परकीया हैं" इस प्रकार की भावना की रक्षा की है। उसी योगमाया ने, "हम सब, इन गोपियों के सास-ससुर आदि गुरुजन हैं" इस प्रकार के अभिमान से, अपने को बड़े माननेवाले, तथा अपने को, उन गोपियों के पति माननेवाले गोपों के लिये, उन-उन गोपियों की प्रतिबिम्बरूप, एवं छाया के समान दूसरी स्त्रियाँ प्रगट कर दी थीं। अतः वे गोप, माया की छायारूप उन गोपियों का ही पालन-पोषण करते रहे। एवं रस की पुष्टि के लिये, योगमाया ने, उन गोपियों की जो परकीया-बुद्धि कर दी थी, वह, प्रेम के सङ्कोच के भाव से परिपूर्ण थी, अर्थात् जिस प्रेम में, गुरुजनों के भय से रुकावट होती है, उसमें उत्कण्ठा की वृद्धि अधिक होती है। अतः योगमाया ने, उन नित्यप्रिया गोपियों की भी, परकीयाभाव की कल्पना कर दी। एवं उसी योगमाया ने, उन गोपियों के सास-ससुर, पति आदिकों के परोक्ष में, उन गोपियों का श्रीकृष्ण के साथ सङ्गम भी, सुचारुरूपेण सङ्घटित कर दिया। अतः, दोषदृष्टि करने का कोई प्रश्न ही नहीं रहा। श्रीकृष्ण की नित्यप्रियाओं के विषय में भी, परकीयात्व की कल्पना की सरसता के विषय में "श्रीउज्ज्वल-नीलमणि"-ग्रन्थ में यह कहा है कि—

**यत्र निषेधविशेषः सुदुर्लभत्वं च यन्मृगाक्षीणाम्।**
**तत्रैव नागरीणां, निर्भरमासज्जते हृदयम्॥**

जिस प्रियतम के विषय में निषेधविशेष होता है, अथवा जो अतिशय दुर्लभ होता है, मृगलोचना परमचतुरा अङ्गनाओं का मन, उसी प्रियतम में, अधिक आसक्त हो जाता है॥७४॥

इस प्रकार सब जगह, योगमाया के द्वारा ही, समस्त शङ्काओं का समाधान हो गया। किन्तु, श्रीकृष्ण के माता-पिता, श्रीनन्द-यशोदा के भाव का समाधान तो, दूसरी प्रकार से ही स्वतःसिद्ध रहा। इस भाव को दिखाते हुए, ग्रन्थकार कहते हैं कि, श्रीनन्द-यशोदा के पुत्र, श्रीकृष्ण का परमपावन चरित्र, ब्रह्मा एवं शिव के द्वारा भी, अभिनन्दन करने योग्य है, एवं उनकी गीतारूप नीति भी सर्वत्र विस्तृत है। उनकी किशोर अवस्था, कामदेव के लिये भी, शरणागतवत्सलता का यश देनेवाली है। उस किशोर अवस्था में भी, प्रत्यक्ष दिखाई देनेवाली, वत्सलतारूप लता के बन्धन के कारण, माता-पिता तो पहले की तरह, श्रीकृष्ण की सुन्दरता के समूहवृन्द को, एवं सुन्दरताश्रेणी के वृन्द के द्वारा किये हुए गर्वलेपन को, तथा दोनों की कारणरूप पौगण्ड अवस्था को, शीघ्रतापूर्वक मानो छोड़ते हुए ही जान रहे थे। अर्थात् वे, अपने मन में, यही विचार रहे थे कि, "हमारे लाला श्रीकृष्ण की पौगण्ड अवस्था, एवं उस अवस्था के द्वारा प्रगट हुई सुन्दरता शीघ्र नहीं जा रही है; किन्तु, बहुत दिनतक स्थित ही रहेगी" इसीलिये श्रीकृष्ण की पौगण्ड अवस्था में ही, किशोरावस्था का जो प्रादुर्भाव है, वह माता-पिता के लिये तो, पौगण्डमात्र के ग्रहण करने के लिये है; एवं कृष्णप्रिया-गोपियों के लिये, कैशोरमात्र के ग्रहण करने के लिये है। अतएव, उन गोपियों के साथ, अपने पुत्र का जो सङ्ग है, वह अचानक गुप्त रखना कठिन होकर भी, उनकी सम्भावना का विषय नहीं हो पाया॥७५॥

अपि तु, वस्तुमहिम्ना हि म्नायत एव तासु स्नुषासम्बन्ध एव निःसम्बन्ध एव निःसहः । किमहो ! महावैभवं स्वभावशक्तेरिति स्थितिः ॥७६॥

इत्यानन्दवृन्दावने कैशोरलीलालताविस्तारे निमन्त्रण-स्वीकारकौतुको नाम दशमः स्तवकः ॥१०॥

## एकादशः स्तवकः

### ऋतु-विहारः

### ग्रीष्मऋतु-विहारः

एवं पुनरन्येद्युरन्ये द्युमणिप्रतीकाशयोस्तयोः सहोदरयोः सहोदरयोर्वनविनोदे सह-सहचरयोर्निदाघसमये समयमानभाण्डीरं भाण्डीरवटमासेदुषोर्निदाघसमयोचिता यर्हि विलासाः प्रादुरासन्, तर्हि तरणिकिरणनिकरकरालतया पथि पथि नखम्पचा धरणिधूलयो विहारमणिगिरिगुहाकुहरनिःसरन्निर्झरझराभिरेव निर्वाप्यन्ते । वाप्यन्तेवासिभिस्तत्तरल-

अपितु (बल्कि), वस्तु की महिमा के कारण, निश्चितरूप से श्रीनन्द-यशोदा का, उन गोपियों में पुत्रवधूपन का जो सम्बन्ध था, वह वैवाहिक सम्बन्ध के बिना ही दुर्वार होकर, स्वयं अभ्यास में आने लगा (**म्नायते इति 'म्ना अभ्यासे' इत्यस्य कर्मकर्तरि रूपम्**) । अहह ! भगवान् की स्वाभाविक अचिन्त्य-शक्ति का महान् वैभव कैसा आश्चर्यजनक है कि, जिससे सब समाधान हो जाता है । क्योंकि, उनकी शक्ति की यही मर्यादा है ॥७६॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित–श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कैशोरलीलालताविस्तारे निमन्त्रणस्वीकारकौतुको नाम दशमः स्तवकः सम्पूर्णः ॥१०॥

## ग्यारहवाँ स्तवक

### ऋतु-विहार

### ग्रीष्मऋतु-विहार

इस ग्यारहवें स्तवक में ग्रीष्मऋतु, प्रलम्बासुर-वध, दावानल से मुक्ति, सायंकाल में वन से गृहगमन, आनन्दमय गोदोहन, वर्षाऋतु, श्रीराधिका की प्रीति, शरदृऋतु, नवीन-वेणुगीत इत्यादि समस्त विषय वर्णित होंगे ।

अब घनरसमय वर्षाऋतुमय योग्य समय में ही, श्रीराधा-कृष्ण के नव-सङ्गमरूप सुधारस में गोता लगाने का वर्णन करने के लिये, पहले उसी के उपयोगी उत्कण्ठाविशेष की तरह, विरहमय समय, जिस प्रकार सन्तापजनक होता है, उसी प्रकार सर्वसन्तापक ग्रीष्मऋतु का वर्णन करते हुए, तथा उसी ऋतु में होनेवाली कृष्ण-बलदेव की लीलाओं का वर्णन करते हुए, कविवर्य कहते हैं कि—

तर-लहरिकाकणभर-भरमन्थरैरनेक-पीतकपीतनकुसुम-मकरन्दतुन्दिलैर्निदाघदाहप्रभञ्जनैः प्रभञ्जनैरेव पीयन्ते घर्मसलिलानि; निविडतरविटपवितानपटलैर्विटपिभिरेव निर्वाप्यन्ते तरणिकिरणाः। तत इतश्च कुसुमित-कुञ्जकुटीरद्वारि मलयजरसवारिपूरपूरित-जलयन्त्राः सुरभिशीतलसलिलकलसलसत्परिसरा वसुधासुधायमान-सुरस-रसालप्रपाणकरसादि-प्रपाः प्रपालयन्तीभिर्वनदेवताभिरेव निरस्यन्ते पिपासाऽवसादाः कृष्णसहचराणाम् ॥१॥

नवविकचविचकिलमालिकाकलितकण्ठाभरणाः शिरीषकुसुम-सुमञ्जुलकर्णावतंसाः स्फुटकुटजस्रजा सृष्टकचरचनाः सकला एव बल्लवकिशोरा घनतरविटपिकुलतलच्छायामध्यमध्यास्य गिरिवरद्रोणिषु निर्झरजलप्रपातमेदुरतर-यवससमास्वाद-तृप्तया सुखसुप्तासु धेनुषु सहोदराभ्यां राम-दामोदराभ्यां खेलामारेभिरे ॥२॥

केचन मधुरकलं गायन्ति, केचन वादयन्ते, केचन नृत्यन्ति, कदाचन रामो नृत्यति,

---

इस प्रकार पुनः किसी दूसरे दिन, सूर्य के समान कान्तिवाले, (**सहोद्गमवतोः यद्वा सहसा बलेन अदरयोरनल्पयोः सर्वाधिकबलवतोरित्यर्थः**) सबकी अपेक्षा अधिक बलवाले, वनविहार में समस्त सखाओं के साथ रहनेवाले, (**निदाघसमये सम्यगयमाना सङ्गता भा कान्तिस्तस्या अण्डीरं प्रकृष्ट-पुंस्त्वयुक्तम्। "अण्डीरः पुरुषे शक्ते" इति विश्वः**) ग्रीष्मऋतु में भी भली प्रकार प्राप्त होनेवाली कान्ति के विशिष्ट-पुरुषार्थ से युक्त, 'भाण्डीर'-नामक वट को प्राप्त करनेवाले, 'श्रीकृष्ण'-'बलदेव'-नामक उन दोनों सहोदरों के, ग्रीष्मऋतु के योग्य दूसरे विलास, जब प्रगट हो गये, तब सूर्य की किरणश्रेणी की भयङ्करता के कारण, प्रत्येक मार्ग में चरणों के नाखूनों को सन्तप्त करनेवाली धरती की धूलियाँ, विहारमय मणिपर्वतों की गुफाओं के छिद्रों से निकलनेवाले, भारी झरने एवं छोटे झरनों के द्वारा ही शान्त की जाने लगी। एवं 'वापी' (बावड़ी) के शिष्यस्वरूप, एवं वापी की अतिशय चञ्चल तरङ्गों के कणों की अधिकता के भार से धीरे चलनेवाले, तथा पीलेवर्णवाले सिरिस के अनेक पुष्पों की पराग से परिपुष्ट होनेवाले, अतएव, ग्रीष्म-ऋतु के दाह को दूर करनेवाले, अतएव, शीतल-मन्द-सुगन्ध गुणविशिष्ट त्रिविध गुणोंवाले पवनों के द्वारा ही, पसीने के जल पीये जाने लगे। एवं अतिशय घनी शाखाओं के विस्तारसमूह से युक्त वृक्षों के द्वारा ही, सूर्य की किरण, निवारण की जाने लगीं। एवं इधर-उधर कुसुमित कुञ्जकुटीरों के द्वारपर, चन्दनरस के जल के प्रवाह से पूर्ण जलमय यन्त्रोंवाली, एवं सुगन्धित शीतल जल से पूर्ण कलसों के द्वारा शोभायमान निकट भूमिवाली, तथा पृथ्वी में अमृत के तुल्य स्वादवाले पके हुए आम के पीनेयोग्य रस आदि की जो 'प्रपा' (प्याऊ) थीं, उन प्याऊओं की सुरक्षा करनेवाली वनदेवियों के द्वारा ही, उस समय श्रीकृष्ण के सखाओं की 'पिपासा' (प्यास) के खेद, दूर किये जाने लगे ॥१॥

नवीन एवं खिली हुई 'मल्लिका' (चमेली) के पुष्पों की मालाओं के द्वारा बनाये हुए कण्ठ के आभरणों से युक्त, एवं सिरिस के पुष्पों के मनोहर कर्णभूषण से युक्त, तथा खिली हुई 'कुटज' (गिरि-मल्लिका, कौरैया) की माला के द्वारा की गई केशों की रचना से युक्त सभी ग्वालबालों ने, समस्त गैयाएँ, गिरिराज की घाटियों में, झरनाओं के जल के गिरने से, अत्यन्त स्निग्ध घास के आस्वादन से तृप्त होकर, घनी छायावाले वृक्षसमूह के नीचे छाया में बैठकर, जब सुखपूर्वक सो गईं, तब 'कृष्ण'-'बलदेव'-नामक दोनों भाइयों के साथ खेलना आरम्भ कर दिया ॥२॥

कुछ ग्वालबाल, सुमधुर स्वर से गाने लग गये, कुछ बजाने लग गये, कुछ नाचने लग गये,

कृष्णो मुरलीं वादयते गायति च, कदाचन कृष्णो नृत्यति, रामो गायति सहचराश्च; एवं खेलत्सु बालकेषु कलमधुरं मधुरञ्जिवचाः कृष्णस्तानथ निजगाद ॥३॥

'हंहो भ्रातरः ! विरमत भो नृत्यगीतवादित्रतः, खेलान्तरमधुना कल्पयामः ।' तेऽप्यूचुः,—'अमी वयमुपसीदामो दामोदर ! किं तत्' इति । स ऊचे,—'भो भो द्विधा भवन्तो भवन्तो बलमानबलं बलं केचनाऽनुगच्छन्तु, केचन माम्' इति निर्णीय बलबलमथ निजवलं निजबलं च जयपराजयपराणां स्कन्धारोहपूर्वकं निर्वाह्य वाह्यवाहकतापणपणनं हाटक-पटेन कपटेन स्वं पराजित्य श्रीदामोदरेण श्रीदामोदरेण जगदुद्वहतापि स्कन्धेनोहे । नोहेन तस्य चरितमवगम्यते ॥४॥

**प्रलम्बासुरवधः**

अस्मिन्नेव काले कालेन ग्रस्तोऽग्रस्तोत्रः सकलदैत्यानामात्मसङ्गोपालो गोपालोचितवेषं विधाय स्वयमेव पराजित्य राजित्यमनःसंकर्षणं संकर्षणं कपटी पटीरधवलं स्कन्धे

---

कभी-कभी जब बलरामजी नाचने लग जाते हैं, तब श्रीकृष्ण वंशी बजाते हैं, एवं गायन भी करते जाते हैं, एवं कभी-कभी जब श्रीकृष्ण नाचने लग जाते हैं, तब श्रीबलराम एवं सहचरगण, गाने लग जाते हैं । इस प्रकार सभी ग्वालबाल, जब खेल रहे थे, तब जिनके वचन, मधु को भी अनुरञ्जित कर देते हैं, वे श्रीकृष्ण, उन ग्वालबालों के प्रति परममधुरतापूर्वक बोले—॥३॥

"अरे भैयाओ ! देखो, नाचने, गाने, बजाने से तो विराम ले लो । अब तो किसी दूसरे खेल की रचना करेंगे ।" वे सब भी बोले कि, "भैया दामोदर ! हम सब भी तुम्हारे निकट आ रहे हैं । बताओ, वह खेल कौन-सा है ?" श्रीकृष्ण—"अरे ओ भैयाओ ! देखो, तुम सब, दो भागों में विभक्त होकर, कुछ सखा तो, विशेष बलवाले बलदेवजी के अनुगामी बन जाओ, एवं कुछ मेरे अनुगामी बन जाओ । उसके बाद बलदेवजी की सेना एवं (**नितरां जवं वेगवत्तरत्वं लातीति तत्**) विशेष वेग से युक्त अपनी सेना का निर्णय करके, एवं जय-पराजयपरायण व्यक्तियों के वाह्य-वाहकतारूप व्यवहार का स्कन्धारोहणपूर्वक निर्वाह करके, अर्थात् जिनकी विजय होगी, वे, पराजित होनेवालों के कन्धोंपर चढ़कर, भाण्डीरवटतक चलेंगे ।" [ढोये जानेवाले व्यक्ति, 'वाह्य'-शब्द से कहे जाते हैं, एवं ढोनेवाले 'वाहक' कहे जाते हैं] श्रीमद्भागवत (१०।१८।२१) में भी इसी प्रकार कहा है, यथा—**आचेरुर्विविधाः क्रीडा वाह्य-वाहकलक्षणाः । यत्राऽऽरोहन्ति जेतारो वहन्ति च पराजिताः ॥** इस बात का निर्वाह करके, अपने उदर के द्वारा अनन्तकोटि ब्रह्माण्ड को धारण करनेवाले, सुवर्ण के समान पीताम्बर धारण करनेवाले, श्रीकृष्ण, श्रीदामा के द्वारा अपने को किसी बहाने से छलपूर्वक पराजित बनाकर, अपने कन्धे से श्रीदामा को ढोने लग गये । यह कार्य करके, श्रीदामा की महती महिमा प्रकाशित कर दी । यदि कोई पूछे कि, अनन्तकोटि ब्रह्माण्डनायक की, इस प्रकार की विपरीत चर्या क्यों ? इसके उत्तर में ग्रन्थकार कहते हैं कि, उनका चरित्र, तर्क-वितर्क से नहीं जाना जाता । किन्तु, प्रेम की परिपाटी के विज्ञ बनकर ही जाना जा सकता है, यह तात्पर्य है ॥४॥

**प्रलम्बासुर का वध**

ग्वालबाल जब खेल रहे थे, उसी समय 'प्रलम्ब'-नामक कपटी-दैत्य, काल से ग्रस्त होकर, बलवत्ता के कारण, सभी दैत्यों के आगे प्रशंसित होकर, तो भी श्रीकृष्ण के भय से (**आत्मसंगोपं संगोपनं**

**निधाय धावन् निधिमिव चोरश्चोरयन्नमर्यादो मर्यादीकृत-तरुतलमुल्लङ्घ्य मुल्लङ्घ्यमान-मनास्तमपोवाह ॥५॥**

**वाहकमर्यादातिक्रमविक्रमविस्मितः स्मितपूर्वं स च सचमत्कारं कपटमनुजमनुज-माजुहाव—'भो दामोदर ! मोदरयेण मामयमामय उन्मादक इव मनो मनोरम ! रममाण ! हरति । तदितः परं किं करवाम हे महेच्छ ! हे छविल ! विलम्बं मा कुरु, कुरु समुचित-मुपदेशम्' इति तद्वचनोपरमे परमेण कौतुकेन भगवानवादीत्— 'किमप्रतिभया प्रतिभया-क्रान्तोऽसि, निजविक्रममाहर, हर चाऽस्य जीवितम्' इति समुक्तोऽसमुक्तोयतोयदस्वरम् ॥६॥**

**स्वरंहसा गिरिवर-पक्ष-भिदुर-भिदुरसोदरादराघात-घुष्टिमुष्टिमुद्गरेण मुण्डपिण्डखण्ड-खण्डीकरणचण्डेन यमसदनं प्रहीयमाणं हीयमानं जीवितेन तमथ मधुमथनाग्रजः सम्पादयामास, दयामास माऽण्वपि यदि तदा प्राणप्रयाणतः प्रागेव स तथात्मशरीरं प्रथयामास यथा**

---

**आलाति गृह्णातीति सः)** अपने आकार को छिपाकर, गोपालोचित वेष बनाकर, कृष्ण के पक्ष में मिलकर, स्वयं ही पराजित होकर, **(राजितो दीप्तस्तस्य भावो राजित्यं दीप्तिः शोभा तया मनः संकर्षतीति तम्, पटीर-धवलं चन्दनवद् गौरम्)** अपनी लोकोत्तर शोभा के द्वारा, दर्शकमात्र के मन को अपनी ओर आकर्षित करनेवाले, चन्दन के समान गौरवर्णवाले श्रीबलदेवजी को अपने कन्धेपर धरकर, निधि को चुराकर भगानेवाले चोर की तरह दौड़कर, मर्यादा से रहित होकर, अतएव, उतारने की 'मर्यादा' (सीमा)रूप से निश्चित किये हुए वृक्ष के तलभाग को लाँघकर, **(मुदा मत्कार्यं सिद्धमिति हर्षेण लंघ्यमानं मनो यस्य सः)** "मेरा कार्य सिद्ध हो गया" इसीलिये हर्ष से परिपूर्ण मनवाला होकर, आगे की ओर चल दिया ॥५॥

इधर बलदेवजी, 'वाहक' (ढोनेवाले) की मर्यादा के अतिक्रमणरूप विक्रम से चकित होकर, कपट से ही मनुष्यका-सा रूप धारण करनेवाले होकर भी, चमत्कार से युक्त अपने छोटेभैया श्रीकृष्ण से मन्दहासपूर्वक बोले कि, "हे भैया दामोदर ! तुम तो बड़े मनोहर हो ! अभी भी खेल में ही रम रहे हो ! देखो, उन्मादक रोग, जैसे मन को हर ले जाता है, उसी प्रकार यह पापी-दैत्य, अपने हर्ष के वेग से मुझको हरकर ले जा रहा है। अतः, इसके बाद हम क्या करें ? हे महेच्छ ! हे महाशय ! **("महेच्छस्तु महाशयः" इत्यमरः । छविं कान्तिं लातीति तत्सम्बुद्धौ हे छविल !)** आप तो लोकत्तर कान्ति से युक्त हो ! अतएव, भक्तों के द्वारा छैलछबीले कहाते हो ! अब, विलम्ब मत करो, समयोचित समुचित उपदेश करो।" बलदेवजी के वचन समाप्त होते ही, भगवान् श्रीकृष्ण, परमकौतुकपूर्वक—"हे अप्रतिभय ! **(न प्रतिभयं यस्य तत्सम्बुद्धौ, अप्रतिभया मोहेन "प्रज्ञा नवनवोन्मेषशालिनी प्रतिभा मता")** आप तो सर्वथा भय से रहित हो, सखाओं के साथ लीला के आवेश में 'अप्रतिभा', अर्थात् मोह के द्वारा क्यों आक्रान्त हो रहे हो, अपने स्वाभाविक पराक्रम को अङ्गीकार करो, एवं इस पापी के जीवन को हर लो।" इस प्रकार श्रीकृष्ण के द्वारा सजलजलदकी-सी ध्वनिपूर्वक भली प्रकार कहे हुए, श्रीकृष्ण के अग्रज बलदेवजी ने अपनी 'मुष्टि' (मुक्का)रूप मुद्गर के द्वारा, वह प्रलम्बासुर जीवन से रहित एवं यमालय के प्रति प्रस्थापित कर दिया। वह मुष्टिरूप मुद्गर, अपने वेग से श्रेष्ठ पर्वतों के पङ्खों को काटनेवाले वज्र के समान भारी आघात की घोषणा करनेवाला था, एवं मुण्डरूप पिण्डों के झुण्ड को खण्ड-खण्ड करने के विषय में प्रचण्ड था। प्रलम्बासुर के मारने में बलदेवजी ने जब किञ्चिद् भी दया नहीं की, तब उस असुर

**तदंसावस्थानकुतूहली हली कर्पूरधवलोऽवलोक्यते स्म जनैर्धरणिमध्यमध्यवस्थितं चन्द्रमण्डल-मण्डलग्नमिव जायमानम् ॥७॥**

**अथ तस्य निरुपमोपदेहो देहो निरर्गलगलगलायमानगलच्छोणितशोणितः सहजधूम-धूमलो रक्तसन्ध्याघनसन्ध्याघनश्चरमाचल इवामूलमौलिमिलितकुसुमाऽशोकाऽऽशोकाकुलो विन्ध्य इव भूमौ निपपात,पपात च गगनतो नतोत्तमाङ्गानामुत्तमाङ्गानामुत्सवामोदेन स्तुति-वृन्दारकाणां वृन्दारकाणां करकुड्मलगलिता प्रसूनवृष्टिः ॥८॥**

**एवमुत्तालतालाङ्के तालाङ्केन निहते परममायाबलाऽवलम्बे प्रलम्बे प्रसिद्धासुरे सुरेशादिनुत्यभिरामो रामोऽसौ नामान्तरं नामाऽन्तरंहःसङ्घसंहननकरं प्रलम्बघ्न इति तदङ्गीचकार ॥९॥**

---

ने प्राण निकलने से पहले ही, अपने शरीर को उस प्रकार से विशाल बना लिया कि, जिससे उस असुर के कन्धेपर बैठने के कौतूहल से युक्त एवं कर्पूर के समान गौरवर्णवाले हलधर-बलदेव, उस समय जनों के द्वारा, इस प्रकार दिखाई दे रहे थे कि, भूमि के मध्य में स्थित चन्द्रमण्डल, मानो ब्रह्माण्ड के ऊपरवाले भाग में संलग्न हो रहा है ॥६-७॥

उसके बाद उपमा से रहित वृद्धि से युक्त, उस प्रलम्बासुर का शरीर, स्वाभाविक धूम के समान धूमलवर्णवाला होकर भी, उस समय निरन्तर गलगलायमान होकर, निकलते हुए रुधिर से रक्तवर्णवाला होकर, रक्तवर्णवाले सायंकालीन मेघ की 'सन्धि' (सम्मेलन) से चारों ओर से घने अस्ताचल की तरह, एवं मूलसे लेकर शिखरपर्यन्त सम्मिलित पुष्पोंवाले अशोकके वृक्षों से युक्त, एवं अपने गुरुदेव श्रीअगस्त्यजी की आज्ञा के अनुरोध से, सुमेरुपर्वतपर विजयपाने के उद्योग के भङ्ग हो जाने के कारण, शोक से व्याकुल विन्ध्याचल की तरह भूमिपर गिर पड़ा [यह कथा, महाभारत वनपर्व अ० १०४में इस प्रकार है—सूर्यदेव, प्रतिदिन सुमेरुपर्वत की प्रदक्षिणा किया करते थे । इस बात को देखकर, विन्ध्याचल ने सूर्य के प्रति कहा कि, "हे सूर्यदेव ! तुम प्रतिदिन, जिस प्रकार सुमेरु की प्रदक्षिणा करते हो, उसी प्रकार मेरी भी प्रदक्षिणा किया करो ।" इसके उत्तर में सूर्यदेव ने कहा कि, "मैं, अपनी इच्छा से, सुमेरु की प्रदक्षिणा नहीं करता हूँ । किन्तु, जिस प्रभु ने इस जगत् की रचना की है, उन्हीं ने, इस मार्ग का निर्देश किया है । मैं, उसी का पालन कर रहा हूँ ।" इतना कहते ही, विन्ध्याचल कुपित होकर, सूर्य के मार्ग को रोकने के लिये, सहसा बढ़ने लग गया । सभी देवताओं के निषेधमय वचन को भी, उसने स्वीकार नहीं किया । पश्चात् देवताओं की प्रेरणा से, उपस्थित हुये अगस्त्यजी ने विन्ध्याचल से, दक्षिण की ओर जाने का मार्ग माँगा, और कहा कि, "मैं, जबतक लौटकर न आऊँ, तबतक तुम बढ़ना नहीं ।" यह कहकर गये हुए अगस्त्यजी, आजतक लौटे ही नहीं; अतः, वह पर्वत, उसी स्थिति में पड़ा है] । और उसी समय श्रीबलदेवजी के ऊपर, देवताओं के कररूप कलिका से गिरी हुई पुष्पों की वृष्टि, आकाश से गिर पड़ी । उन देवताओं के सिर, भक्ति के कारण विनम्र हो रहे थे, प्रलम्बदैत्य के मारे जाने से उत्पन्न हुए उत्सवमय आनन्द के कारण, उनके प्रत्येक अङ्ग, 'उत्तम', अर्थात् सुन्दर हो रहे थे, एवं वे सभी, मिलकर स्तुति कर रहे थे ॥८॥

इस प्रकार 'तालाङ्क' (बलदेवजी) के द्वारा (**"नीलाम्बरो रौहिणेयस्तालाङ्को मुसली हली" इत्यमरः । उत्तालः अत्युच्चो यस्तालस्तद्वदङ्को लक्षणं यस्य तस्मिन् अतिलम्बे इत्यर्थः**) अत्यन्त ऊँचे ताल

अथैवमखिलबालबान्धवैः सदामोदरेण दामोदरेण चाभिनन्दितोऽदितोल्लासो हासोहासोसूयमान-मानस-स्मयः खेलातो विरम्य रम्यचरितेन श्रीकृष्णेन सह सहचरैश्च निविडशोभाभाण्डीभाण्डीरमूलमासाद्य विशश्राम ॥१०॥

दावानलान्मुक्तिः

विश्राम्यत्सु श्रीरामदामोदरादिषु श्रीदाम-सुदाम-सुबलादि-सकल-गोपालबालकेषु च धेनवो नवोन्मिषितयवसमान-यवसमानराहित्य-सौहित्य-सौरस्येन तदनुकूल-यमुनाकूलनिकट-कटन-लालसतयाऽविभीषिकाटविभीषिकाटवीं दैववशत आसेदुः ॥११॥

ततश्च धेनूनामनूनामदृष्टिमवगत्य साशङ्कमनसः कमन-सहचराश्चराचरगुरुणाऽरुणाब्ज-नयनेन तेन नतेन करुणामृतस्रोतसाऽस्रोतसातङ्काक्षाः समूचिरेऽचिरेणाऽन्योन्यम् ॥१२॥

भो भोः सवयसः ! सवयसः समृगस्य वनस्याऽस्य मध्ये केवलं के बलम् । न खलु भीतिर्नैचिकी नैचीकीनाम् । तत् कथमासां मा साम्प्रतं काचिदपि दृश्यते । तदवकलयध्वं

---

के वृक्ष की तरह अतिशय लम्बा, एवं उत्कृष्ट मायारूप बल का अवलम्बन करनेवाला, प्रसिद्ध प्रलम्बासुर जब मारा गया, तब देवादिकों की स्तुति से परमरमणीय इन श्रीबलरामजी ने, अन्तःकरण के पापसमूह को विनष्ट करनेवाला 'प्रलम्बघ्न' यह दूसरा नाम भी स्पष्ट रूप से अङ्गीकार कर लिया ॥९॥

इस प्रकार सुबल, श्रीदामा आदि ग्वालबालरूप समस्त मित्रों के द्वारा, तथा सदैव आनन्ददायक 'दामोदर' (श्रीकृष्ण) के द्वारा अभिनन्दित एवं अखण्डित उल्लास परिपूर्ण बलरामजी, (**हासो हर्षजन्यः ऊहा विस्मयजन्या अन्यदीया, ताभ्यां सोसूयमानः पुनःपुनरुद्भवन् मानसः स्मयो मदो यस्य सः**) अपने हर्ष से उत्पन्न हास्य, एवं दूसरे सखाओं के विस्मय से उत्पन्न जो 'ऊहा' (तर्क), इन दोनों द्वारा बारंबार उत्पन्न होनेवाले मानसिक मद से युक्त होकर, क्रीडा से विराम लेकर, मनोहर चरित्रवाले श्रीकृष्ण के साथ, एवं समस्त मित्रों के साथ मिलकर, (**शोभाभाण्डमस्यास्तीति शोभाभाण्डी**) घनी शोभा के पात्र-स्वरूप 'भाण्डीर'-नामक वट के मूल को प्राप्त करके, विश्राम करने लग गये ॥१०॥

**दावानल से मुक्ति**

श्रीकृष्ण-बलदेव आदि तथा श्रीदामा, सुदामा, वसुदामा, सुबल आदि समस्त ग्वालबाल, जब विश्राम कर रहे थे, तब समस्त गैयाएँ, नवीनरूप से उत्पन्न हुए जौ के समान तृणों की अपरिमितता से तृप्ति की सुरसता के कारण, उस प्रकार के तृणों के आस्वादन के अनुकूल यमुना के तीर के निकट जाने की लालसा से युक्त होकर, दैवयोग से 'ईषिकाटवी' (मुञ्जाटवी) में पहुँच गईं । वह मुञ्जाटवी निर्भयपूर्वक विचरण करने के लिये भयरहित थी ॥११॥

उसके बाद समस्त गैयाओं के सम्पूर्ण अदर्शन को समझकर, अर्थात् एक भी गैया को न देखकर, आशङ्का से युक्त मनवाले, परमसुन्दर वे सब ग्वालबाल, चराचररूप समस्त जगत् के गुरु, अरुणकमल के समान अनुरागपूर्ण नेत्रोंवाले श्रीकृष्ण के साथ, करुणारूप अमृत के स्रोत से विनम्र किये हुए (**अस्रोण अश्रुणा ऊते ग्रथिते सातङ्के सभये अक्षिणी येषां ते**) आँसुओं से ग्रथित एवं भय से पूर्ण नेत्रों से युक्त होकर, शीघ्र ही आपस में बोले कि—॥१२॥

क-लय-ध्वंसो यावन्न भवतीति च कृष्णभारत्या भारत्याऽलुलितया सर्व एव बालका बालकान्तघासघासलक्ष्मानुसारेण खुरखुरप्रक्षुण्णक्ष्मातलतलनेन तदनुसन्धानधुरन्धरा धरा-मातस्तरुस्तरुगुल्मवीरुन्निकरकरम्बितगहनगहनस्थलीषु विचिन्वन्तोऽन्वन्तोदित्वरशङ्काः शं कातरा इव यदा न भेजुः, तदा त्वीषिकाटव्यं काटव्यं दवदवथुकृतं वीक्ष्य कृष्णनाथा अप्यनाथा अप्ययमासेदुष्य इवाऽपसृतिसृतिमपश्यन्त्यः श्यन्त्यश्च जीविताशां साश्रुमुख्यो-ऽभिमुख्योऽभित एव कृष्णावलोकनमर्थमर्थयमाना मानापहारहता इव धेनवो यत्राऽवतिष्ठन्ते स्म ॥१३॥

तदनुसन्धानमजानन्तोऽनन्तोद्भूतचिन्ताश्चिन्तामणिमिवाऽऽश्रित-मनोरथसिद्धेरनुगत-सङ्कल्पकल्पद्रुममिव स्वजनकामकामधेनुमिव सं पुनरासाद्य नरासाद्यदर्शनं नराकृति परं ब्रह्म दुःखिताः सन्तो न काचिदपि दृष्टा धेनुरिति यद्यूचिरेऽचिरेण, तदैव दैवतकुलमुकुटमहा-मारकतो महामारकतो भयात् ता गा निविवर्तयिषुः स स्वयमुपसृत्य सृत्यनुसारेण घनघटा-गभीरस्वरं स्वरंहसा द्राघीयः प्लुतं कृत्वाऽऽप्लुतं कृत्वा सुधयेव नामग्राहं प्रत्येकमाजुहाव ॥१४

---

"हे 'सवयसः' (हे साथियो !) (**सवयसः पक्षिगण-सहितस्य, समृगस्य हरिणादि-सहितस्य अस्य वनस्य मध्ये केवलं के सुखे एव बलम्**) देखो, पक्षिगणों से युक्त एवं हरिण आदि से युक्त, इस वृन्दावन के मध्य में, केवल सुख में ही बल है, अर्थात् इस वन में, हम सबको, सदैव सुखरूप बल मिलता रहता है। (**अतएव नैचिकीनां मुख्यगवीनां नैचिकी अल्पापि भीतिर्न, विनयादित्वात् स्वार्थे ठक्**) अतएव, उत्तम गैयाओं के लिये यहाँपर, थोड़ा-सा भी भय नहीं है। तो भी उन गैयाओं में से, इस समय कोई भी गैया, क्यों नहीं दिखाई देती ? इसलिये जबतक (**कस्य सुखस्य लयः संश्लेषस्तस्य ध्वंसो विश्लेषः सुखविगमो यावन्न भवतीत्यर्थः। "लयो विनाशे संश्लेषे साम्ये तौर्यत्रिकस्य च" इति मेदिनी**) हमारे सुख के सम्बन्ध का विनाश नहीं होता है, तबतक चारों ओर विचार कर लो।" इस प्रकार अखण्डित शोभा एवं प्रीति से युक्त, श्रीकृष्ण की वाणी के द्वारा सभी गोपबालकों ने, नवीन एवं सुन्दर घास के खाने के चिह्नों के अनुसार, एवं खुररूपी खुरपाओं के द्वारा खुदी हुई भूमि की 'तलन' (प्रतिष्ठा, स्थिति) के द्वारा, उन गैयाओं के अनुसन्धान में तत्पर होकर, पृथ्वी को व्याप्त कर लिया। और वृक्ष, गुल्म, लता आदि के समूह से 'करम्बित' (मिश्रित) वन की गहन स्थलियों में ढूढ़ते हुए, वे सब, पश्चात् ढूँढ़ने की समाप्ति में उत्पन्न होनेवाली शङ्का से युक्त होकर, कातरव्यक्तियों की तरह, जब सुखित नहीं हो पाये, तब वे सब गैयाएँ, मुञ्जाटवी में होनेवाले दावानल के सन्ताप से उत्पन्न होनेवाली कटुता को देखकर, कृष्ण से सनाथ होकर भी, अनाथ हो रही थीं, एवं विनाश को प्राप्त हुई-सी होकर, भागने का मार्ग नहीं देख रही थीं, अतः, अपने जीवन की आशा को भी छोटी बना रही थीं, एवं आँसुओं से युक्त मुखवाली होकर, शोक का अनुमोदन करने के लिये परस्पर अभिमुख होकर, चारों ओर श्रीकृष्ण के दर्शनरूप प्रयोजन की प्रार्थना कर रही थीं, (**मानापहारो बुद्धिनाशस्तेन हता इव 'मन ज्ञाने' घजन्तः**) बुद्धि का विनाश हो जाने के कारण, मृतक-सी हो रही थीं। इस प्रकार की वे गैयाएँ, जिस स्थलपर हैं, उसके अनुसन्धान को न जानते हुए, वे सब ग्वालबाल, उत्पन्न हुई अनन्त चिन्ता से युक्त होकर, आश्रितजनों के मनोरथ की सिद्धि के लिये चिन्तामणि के समान, अपने अनुगत जनों के सङ्कल्प की पूर्ति के लिये कल्पवृक्ष के समान, स्वजनों की कामनापूर्त्यर्थ कामधेनु के समान, एवं अपनी अहैतुकी कृपा से जिनका दर्शन, मनुष्यों को भी प्राप्त हो

यथा— मुक्ते ! नन्दिनि ! चन्दिनीन्दुतिलके ! कस्तूरि ! कर्पूरिके !
पिङ्गे ! रङ्गिणि ! धूमले ! धवलिके ! किञ्जल्किके ! रङ्गिणि ! ।
श्यामे ! केतकि ! चन्द्रिके ! शबलिके ! काश्मीरिके ! चम्पिके !
हीहीहीति ततान तानमधुरं गानं मुरलया हरिः ॥१५॥

तमथ बिम्बाधरमधुमधुरं मुरलीकलमाकर्ण्य कर्ण्यममृतमिव चिरचिन्त्यमानकृष्णवर्त्मा कृष्णवर्त्मानुपाततो जीवनाऽवनाशयाऽऽशयारूढविश्वासाऽऽश्वासादितमोदापि दवदवथुना पृथुनाऽऽपृता समुपसर्पितुमसमर्था समर्थामिव प्रत्युत्तरतरलतया गद्गदगदनगभीरभीरस्वरां हम्बा-हम्बावाचं वाचं वाचं वाचंयमानां दशमिनां शमिनां च मनोवचोऽगोचरं गोचरं गोकुल-वासिनां तं प्रीणयामास गोवृन्दारिकावितति: ॥१६॥

---

सकता है, एवं जो नराकृति परंब्रह्म हैं, उन श्रीकृष्ण को पुनः प्राप्त करके, दुःखित होकर, शीघ्रतापूर्वक जब यह बोले कि, "भैया कन्हैया ! हम तो ढूँढ़-ढूँढ़कर हार गये । किन्तु, हमने तो कोई भी गैया नहीं देखी ।" उसी समय देवगण के मुकुटों के महामरकतमणिस्वरूप श्रीकृष्ण, महामृत्यु के भय से उन गैयाओं को निवृत्त करने की इच्छा से युक्त होकर, मार्ग के अनुसार स्वयं निकट जाकर, मेघों की घटा के समान अपने गम्भीर स्वर को अतिशय ऊँचा करके, एवं अमृत से व्याप्त-सा करके, प्रत्येक गैया को, नाम ले-लेकर बुलाने लग गये ॥१३-१४॥

यथा हे मुक्ते ! हे नन्दिनि ! हे चन्दिनि ! हे इन्दुतिलके ! हे कस्तूरिके ! हे कर्पूरिके ! हे पिङ्गे ! हे रङ्गिणि ! हे धूमले ! हे धवलिके ! हे किञ्जल्किके ! हे रङ्गिणि ! हे श्यामे ! हे केतकि ! हे चन्द्रिके ! हे शबलिके ! हे काश्मीरिके ! हे चम्पिके ! श्रीहरि, इस प्रकार नाम लेकर, हीयो ! हीयो ! हीयो ! इस प्रकार तान से मधुर गान को मुरली के द्वारा विस्तारित करने लग गये । इस श्लोक में, गैयाओं के जो नाम हैं, वे, उन-उन वस्तुओं के वर्ण, आकृति, सुगन्धी आदि की समानता से हैं । और दो बार आये हुए 'रङ्गिणि'-शब्द में अर्थ भेद से संज्ञा का भेद है । अर्थात् पहला 'रङ्गिणी'-शब्द, श्रीकृष्ण की वंशीध्वनि के श्रवण से उत्पन्न हुआ जो 'रङ्ग' (आनन्द), उस रङ्ग से युक्त 'रङ्गिणी' कहाती है, और दूसरा 'रङ्गिणी'-शब्द, सुन्दर रङ्गवाली गैया का बोधक है, यह जानना ॥१५॥

उसके बाद श्रीकृष्ण के बिम्बाधर के सम्बन्ध से मधु से भी मधुर, एवं कानों के लिये हितकारक अमृत की तरह, उस मुरलीध्वनि को सुनकर, वह श्रेष्ठ गोश्रेणी, प्रत्युत्तर देने में चञ्चल होने के कारण, मानो परमसमर्थ-सी, एवं गद्‌गद भरी बोली से गम्भीर भयप्रकाशक स्वर से युक्त 'हम्बा', 'हम्बा' इस प्रकार की वाणी को बार-बार बोलकर, श्रीकृष्ण को प्रसन्न करने लग गई । वह श्रेष्ठ गोश्रेणी, श्रीकृष्ण के मार्ग को बहुत देर से याद कर रही थी, एवं 'कृष्णवर्त्मा' (अग्नि) के सन्ताप के पीछे लग जाने के कारण, जीवन की रक्षा की आशा से, अन्तःकरण में चढ़े हुए विश्वास से युक्त थी, एवं वंशीध्वनि को सुनकर, शीघ्र प्राप्त किये हुए हर्ष से युक्त होकर भी, दावानल के विशाल सन्ताप से व्याप्त होने के कारण, श्रीकृष्ण के निकट जाने को असमर्थ हो रही थी । उस समय श्रीकृष्ण, मौनव्रतधारी एवं 'दशमी', अर्थात् परमवृद्ध, प्राचीन होने के कारण, परमविज्ञानी-जन तथा शान्तिपरायण-जनों के मन-वाणी के अगोचर होकर भी, व्रजवासियों के दृष्टिगोचर हो रहे थे ॥१६॥

**समाकलितेऽथ तस्मिन् धेनुघोषे घोषेश्वरनन्दनो ननन्द नोनसंमदा मदाविलविलस-दन्तरा दन्तरामणीयकझकझकायमानसितहसितहतान्धकारा इव हर्षोत्कर्षोत्कमनसो न सोसूच्यन्ते स्म कं वाऽऽनन्दं कुतूहलिना हलिना सह सहचराश्च ॥१७॥**

**अथ तेनैव ध्वनिनाऽध्वनिर्णायकेन कृष्णे चरणसञ्चरणसंजातत्वरे तत्वरे सर्व एव यदि तदैव दैववशादवसादशीर्णोत्साहा इव दावदावतापेनेषिकावनगता गताऽवना इव धेनूः सबलो-ऽवलोक्य हा ! कष्टं कष्टङ्कितवानीदृशीं विपत्तिमासामासाद्यमान-मृत्युपथानामिति सञ्चिन्तयन् कातरतर-चकित-चकितरहित-हितविलोचन-विलोचनप्रान्तेन स्रवदस्रवदनाभिस्ताभिरभितो नुद्यमानमानसाभिरवलोक्यमानो मानोज्झितकरुणेऽग्राहगाहमानमानसो द्विगुणिते दुःखेऽदुःखेऽपि चरन्त्यो दाहं यदि दवदवकीलाः कीलालदकीलालैरपि शमयितुमशक्यास्तदा पूर्ववद-पूर्ववदनबिम्बस्तत्कालोपनतया स्वभावैश्वर्यशक्त्या तमनलं न लङ्घनीयमपि पिपासयिषुरनु-चरानवादीत् ॥१८॥**

**'भो भोः ! नयनानि पिदध्वं मोदध्वं मोचयध्वं च मोहं च' इति । तथा नयनानि पिदधानेषु दधानेषु च विस्मयं लम्बालकेषु बालकेषु कोमलकमलकलिकाकारेण करतलेन**

---

तदनन्तर गोगण के हम्बारव के सुनते ही, व्रजराजनन्दन प्रसन्न हो गये, एवं परमकौतुकी बलदेवजी के सहित सब ग्वालबाल भी प्रसन्न हो गये। क्योंकि, गोगण की ध्वनि को सुनकर, वे सब, **(न ऊनः सम्पूर्ण एव सम्मदो हर्षो येषां ते)** सम्पूर्ण हर्ष से युक्त थे, एवं हर्षातिरेक से व्याप्त शोभायमान मन से युक्त थे, तथा अपने दाँतों की सुन्दरता से झक-झकायमान सफेद हास्य के द्वारा, सघन वन के अन्धकार को भी दूर कर रहे थे। इस प्रकार हर्षित होकर, वे सब, कौन-से आनन्द को बारंबार सूचित नहीं कर रहे थे; अपितु, अतिशय सर्वानन्द की सूचना दे रहे थे ॥१७॥

उसके बाद मार्ग की निर्णायक, उसी 'हम्बा-हम्बा'-शब्दमयी ध्वनि के द्वारा, श्रीकृष्ण, जब चरणों के चलने की शीघ्रता से युक्त हो गये, एवं समस्त ग्वालबाल भी जब शीघ्रता करने लगे, तब दैवयोग से प्राप्त हुए दुःख से उत्साह से रहित, एवं दावानल के सन्ताप के कारण रक्षा से रहित, तथा मुञ्जवन में वर्तमान गोगण को देखकर, बलदेव के सहित श्रीकृष्ण—"हाय ! भैया ! मृत्यु के मार्ग को प्राप्त करनेवाली, इन गैयाओं की इस प्रकार की विपत्ति का, कौन विचार करता था ?" इस प्रकार विचार कर रहे थे। उधर अत्यन्त भयकातर भीत एवं तृप्ति से रहित, हितमय दर्शन करानेवाले, अपने नेत्रप्रान्त के द्वारा बहनेवाले आँसुओं से युक्त मुखवाली, एवं अपने मन को श्रीकृष्ण की ओर प्रेरित करनेवाली गैयाएँ, श्रीकृष्ण की ओर देख रही थीं। अतएव, श्रीकृष्ण का मन, अपरिमित करुणा के विस्तार में, गोता लगा रहा था। अतः, दुगुने दुःख के उपस्थित हो जानेपर, आकाश में विचरण करती हुई दावानल की ज्वालाएँ, जब महान् दाह देने लग गईं, एवं **(कीलालं जलं ददतीति कीलालदा जलदास्तेषां कीलालैः जलैरपि । "पयः कीलालममृतं जीवनं भुवनं वनम्" इत्यमरः)** मेघों के जल के द्वारा भी, जब शान्त करनी कठिन हो गईं, तब पहले की भाँति, अपूर्व वदनबिम्ब से युक्त होकर, एवं अलङ्घनीय उस अग्नि को, तत्काल उपस्थित होनेवाली स्वाभाविक ऐश्वर्यशक्ति के द्वारा, पान कराने की इच्छा से युक्त होकर, अपने सखाओं से बोले—॥१८॥

गण्डूषीकृत्य कृत्यविशारदे शारदेन्दुवदने सुधासुधारावन्तमिवाऽनलं पिपासति सति व्रजराजतनये नयेन तस्यैवैश्वर्यशक्त्या प्रकटीभूय स्वयमेवाऽसौ पपेऽपपेशलता न कुत्रापि तस्याः ॥१९

अन्यो हि घनरसदो रसदोहेनैव सदा बत ! दावतनूनपातमन्तं नयति, एष हि घनरसदो नर-सदोत्थभवदवदवथुं करुणोत्कटाक्षः कटाक्षमात्रेणैव यो हरति, तस्य किमिदं चित्रं यदिमं क्षुद्रदवं दवं सकलसौभगवत्या भगवत्या निजशक्तिदेव्या शमयाञ्चक्रे, शमयाञ्चक्रे च तस्य निजगोकुल-गोकुलमिति ॥२०॥

नाऽपीदं चित्रं यदखण्डे महसि महसिद्धिकारिणि बकारिणि बहुलप्रभावे प्रभावेश्मनि

---

"अरे भैयाओ ! तुम सब, अपने-अपने नेत्रों को बन्द कर लो, हर्षित हो जाओ, एवं मोह को छोड़ दो।" इस प्रकार कहनेपर, लम्बी-लम्बी अलकावलीवाले ग्वालबाल, जब नेत्र बन्द कर रहे थे, एवं विस्मय धारण कर रहे थे, तब 'कृत्यविशारद' (कार्यकुशल), शरत्कालीन पूर्णचन्द्रमा के समान मुखवाले, व्रजराजनन्दन श्रीकृष्ण, मानो अमृत की सुन्दर धारा से युक्त, उस अग्नि को, अतिशय कोमल कमल की कलिकाके-से आकारवाले, अपने करतल से चुल्लू बनाकर, नीतिपूर्वक जब पीना चाहते थे, तब उन्हीं की ऐश्वर्यशक्ति ने प्रगट होकर, उस अग्नि का स्वयं ही पान कर लिया। क्योंकि, भगवान् की ऐश्वर्यशक्ति की 'अपपेशलता' (अदक्षता, अचातुर्य), (**दक्षे चतुरपेशलौ, इत्यमरः**) कहीं भी नहीं है, अर्थात् वह शक्ति, प्रसङ्गानुसार दक्षतापूर्वक, अपने प्रभु की सेवा करती रहती है। तात्पर्य—भगवान् के करकमल के सम्बन्ध से, अग्नि, अमृतरूप हो गई थी। अतः, उसका पान करना, कुछ अनुचित भी नहीं था। तथापि, अनुरागी हृदयवाले भक्तों के लिये, यह बात, दुःसह दुःखप्रद हो जाती। अतः, भगवान् की शक्तिदेवी ने, स्वयं पान करके, अपने प्रभु को साक्षात् श्रीमुख से नहीं पीने दिया। अतएव "**पीत्वा मुखेन तं कृच्छ्राद् योगाधीशो व्यमोचयत्**" (**भा० १०।१९।१२**) श्रीमद्भागवत के मूल में कहे हुए, मुख से पान के स्थानपर, मुख का 'उपाय' अर्थ समझ लेना चाहिये, अर्थात् श्रीकृष्ण ने, अपनी शक्तिरूप उपाय के द्वारा, दावानल का पान किया, यह भावार्थ समझ लेना चाहिये। मुख का अर्थ 'उपाय' भी है, यथा "**मुखं निःसरणे वक्त्रे प्रारम्भोपाययोरपि" इति मेदिनी** ॥१९॥

देखो, सांसारिक दूसरे प्रकार का जो मेघ है, वह तो अपने जल के प्रवाह के द्वारा, केवल वन की अग्नि को सदा समाप्त कर देता है, यह हर्ष की बात है। किन्तु, अपनी प्रेमलक्षणा भक्तिरूप घने रस को देनेवाला, एवं अपनी अहैतुकी करुणा से परिपूर्ण कटाक्षवाला, श्रीकृष्णरूप यह मेघ तो, (**नराणां सदोत्थस्य सर्वदा उद्भवतो भवदवस्य संसाराग्नेर्दवथुं तापं हरति नाशयति**) प्राणीमात्र के सर्वदा उत्पन्न होनेवाले संसार की जन्म-मरणरूप दुःसह अग्नि के सन्ताप को, अपने कटाक्षमात्र से ही, सदा के लिये हर लेता है। जो ऐसा कृपालु है, उसका यह कार्य, कोई आश्चर्यजनक नहीं है। जो कि सकल सौभाग्यवती, भगवती, अपनी शक्तिदेवी के द्वारा, थोड़ा-सा सन्ताप देनेवाले इस दावानल को विनष्ट कर दिया। उसके बाद उन श्रीकृष्ण के अपने व्रज का गोगण भी, कल्याण को प्राप्त हो गया (**शं कल्याणं अयाञ्चक्रे प्राप 'अय गतौ' 'दयायासश्च' इत्याम्**) ॥२०॥

और देखो, ऐश्वर्यशक्ति का प्रगट करना भी, लोकदृष्टि से ही, लीला की सुन्दरता के लिये ही है। तत्त्व की दृष्टि से तो, वह भी पिष्टपेषण के समान ही है। इसी भाव को दिखाते हुए कहते हैं कि,

**खण्डमहो महो दवदहनाऽपदेशमपदेशभावमिह विहतमित्यत्र न कोविदः को विदः सारस्य-मभिनयति । अतो यैः कृतं नमोऽघारये न मोघा रयेण कालस्य तेषां जनिर्भवतीति ॥२१॥**

**तदा स्वः-सदां सदान्दोलदानन्दनन्ददात्मनामभितोऽभितः प्रणामाञ्जलयो जलयोनि-योनिप्रभृतीनां नन्दनकुसुमाञ्जलिभिरलिभिरवलम्ब्यमानैर्दिवः कज्जलाश्रुजलास्रुतिपटलैरिव निपतन्ति स्म ॥२२॥**

**तदैव दैवतवृन्दवन्दनमनुमोदयता मोदयता च तेनैव सगोपगो-परःशतवर्गं सुच्छायाऽ-च्छाऽऽयातशैत्यगुणे भाण्डीरतरुतलेऽलक्षितमात्मयोगेन सङ्क्रमय्य 'मय्यतो वयस्या विकिरत**

---

यह भी कोई आश्चर्यजनक बात नहीं है। क्योंकि, श्रीकृष्ण तो अखण्डतेजःस्वरूप परिपूर्णतम ब्रह्म हैं। **"यच्चन्द्रमसि यच्चाग्नौ तत्तेजो विद्धि मामकम्" गीता० १५।१२"** एवं सूर्य, चन्द्रमा, अग्नि, आदि में जो तेज है, उस तेज के भी सिद्ध करनेवाले हैं। बकारि होने के कारण, सविशेष मधुरलीलामय हैं, बहुत प्रभाव से युक्त हैं। अतः, साक्षात् स्वयं भगवत्ता से युक्त हैं। अतः, वैष्णवमत में कहे हुए, इस प्रकार की प्रभावाले 'ब्रह्म' आदि तेजों के भी भवनरूप हैं, अर्थात् अधिकरण-स्थानस्वरूप हैं। अतः, आश्चर्य यह है कि, पूर्वोक्त गुणविशिष्ट श्रीकृष्ण के निकट, दावानल का बहानास्वरूप छोटा-सा प्राकृततेज विनष्ट हो गया। वह तेज भी, अपने आश्रयस्वरूप श्रीकृष्ण से भिन्न स्थानपर ही, अपनी 'ईश्वरता' (सामर्थ्य) प्रगट करनेवाला था; किन्तु, साक्षात् श्रीकृष्ण में नहीं। क्योंकि, अग्निरूप तेज का जो साधारण कण है, वह यद्यपि दूसरी साधारण वस्तु जला देता है; तथापि, महान् अग्नि के पुञ्ज में तो, वह भी लीन हो जाता है। तात्पर्य—इसी प्रकार सब तेजों के आधारस्वरूप, श्रीकृष्ण में, दावानल, मानो स्वतः ही लीन हो गया। अतः, शक्ति का प्राकट्य भी, मानो लौकिकलीला की शोभा के लिये ही सम्पन्न हो गया। इसलिये इन श्रीकृष्ण के विषय में, ऐसा कौन पण्डित है कि, जो अपनी (**विदः बुद्धेः**) बुद्धि की सरसता का अभिनय नहीं दिखाता। (सब जानत प्रभु-प्रभुता सोई। तदपि कहे बिनु रहा न कोई) इसलिये जिन व्यक्तियों ने, अघारि श्रीकृष्ण के लिये, केवल नमस्कारमात्र ही कर दिया, उनका जन्म, काल के वेग से व्यर्थ नहीं होता। किन्तु, भगवान् की इच्छा से, भक्ति से, भक्ति का उपयोगी बनकर, सार्थक ही हो जाता है। तात्पर्य—श्रीकृष्ण को नमस्कार करनेवाले का पुनः जन्म ही नहीं होता है। तथाचोक्तम्—

**एकोऽपि कृष्णस्य कृतः प्रणामो, दशाऽश्वमेधाऽवभृथैर्न तुल्यः।**
**दशाऽश्वमेधी पुनरेति जन्म, कृष्णप्रणामी न पुनर्भवाय॥**

(नारदीये; ह० भ० वि० ८।३७६) ॥२१॥

प्रासङ्गिक सिद्धान्त को कहकर, प्रस्तुत प्रसङ्गपर दृष्टिपात करते हुए, ग्रन्थकार कहते हैं कि, दावानल की समाप्ति के समय, सदैव समुल्लासभरे आनन्द की समृद्धि से परिपूर्ण मनवाले, ब्रह्मादि देवताओं की प्रणामाञ्जलियाँ, नन्दनवन की पुष्पाञ्जलियों के सहित, चारों ओर से, श्रीकृष्ण की ओर गिरने लग गईं। वे पुष्पाञ्जलियाँ भी, भ्रमरों के द्वारा अवलम्बित थीं; एवं वे भ्रमर भी, स्वर्गरूपा नायिका के कज्जल के सहित, आनन्दमय अश्रुजलों के, मानो प्रवाह के समूह के समान ही प्रतीत होते थे ॥२२॥

उसी समय श्रीकृष्ण ने, देववृन्द की वन्दना का अनुमोदन करते-करते, एवं देववृन्द को हर्षित करते-करते, उन ग्वालबालों के सहित सैकड़ों से भी अधिक उस गोयूथ को, अपनी योगशक्ति के द्वारा,

सम्प्रति प्रतिपन्नार्था दृष्टीः' इति निगदिता दिताक्षिमुद्रा मुद्रामणीयकेन 'अहो ! किमयमस्माकमुन्मादः स्वप्नो वा, क्व गतो दवानलो न लोक्यते लक्षणमप्यस्य किमपि, क्व वा साऽटवी, गावो वयमपि भाण्डीरमूल एव स्मः' इत्यतिविस्मितास्ते विदधिरे ॥२३॥

अथ सा नैचिकीविततिः प्रमदविलसत्कानना काननाऽनले प्रशान्ते शान्तेन मनसा संमदमदसम्पद्यमानास्रस्तिमितविलोचनैर्लोचनैः पिबन्तीव सुप्रणीतप्रणयरसनाभिरपि रसनाभिरपि लिहन्तीव प्रमोदभरविकसनासिकाभिर्नासिकाभिर्जिघ्रन्तीव परमप्रेमास्पदं पदं गोपेन्द्रतनयं कृतनयं कृपामयमभितोऽभिसर्पति स्म । तदनु करुणाकोमलेनामलेनारुणेन करतलेनाङ्गमभिपरामृशन्नेकैकमेव बलति प्रणयसौरभे सौरभेयीरभिप्रीणयामास ॥२४॥

### सायंकाले वनात् प्रत्यागमनकालीन-शोभा

अथ निदाघधामनि धामनिवहो निखिलजनतापदो जनतापदोघ इव य आसीत्, तमवहार्य हार्यनुष्णभावं गते भावङ्गतेरितदर्शनीयत्वे खचरमचरमगिरिकन्दरादरावरोहरोहदाकाङ्क्षे सति, शीतलीभूतभूतले प्रबलदाहज्वरसंज्वरसंत्यागसुस्पर्शे जनशरीर इव विगत-

---

सुन्दर छाया से युक्त एवं निर्मल, विशाल, तथा शीतलतारूप गुण से युक्त 'भाण्डीर'-नामक वट वृक्ष के नीचे, अलक्षितरूप से पहुँचाकर, "हे सखाओ ! अब, तुम्हारा प्रयोजन सिद्ध हो गया है। अतः अब, तुम सब, मेरे ऊपर अपनी दृष्टियों का निक्षेप करो, अर्थात् आँखें खोलकर मेरी ओर देखो।" इस प्रकार कहे हुए, वे ग्वालबाल, आँखों की मुद्रा को खोलकर, आनन्द की रमणीयतापूर्वक—"अहो ! यह क्या हमारा उन्माद है, अथवा स्वप्न ? वह दावानल कहाँ चला गया ? इसका तो कुछ चिह्न भी नहीं दीखता। अहो ! वह मुञ्जाटवी कहाँ है ? ये सब गैयाएँ एवं हम सब, भाण्डीरवट के नीचे ही विद्यमान हैं।" इस प्रकार कहनेवाले, वे सब विस्मित बना दिये ॥२३॥

उसके बाद वह श्रेष्ठ गोश्रेणी, (**प्रमदेन विलसत् कं शिरः आननं च यस्या सा**) हर्ष से शोभायमान सिर एवं मुखवाली होकर, दावानल शान्त हो जानेपर, प्रशान्तचित्त से आनन्दमयी मत्तता के कारण, उत्पन्न होनेवाले आँसुओं के द्वारा, गीली दृष्टिवाले नेत्रों से, मानो (श्रीकृष्ण के रूप का) पान करती हुई, (**सुष्ठु प्रणीतः प्रणयरसस्य नाभिर्मुख्यो यया सापि। "नाभिर्मुख्ये नृपे चक्रमध्य-क्षत्रिययोः पुमान्" इति मेदिनी**) एवं वह गोश्रेणी, प्रेमरस की मुख्यता को प्राप्त करनेवाली होकर भी, जिह्वाओं के द्वारा, मानो (श्रीकृष्ण को) चाटती हुई, तथा अतिशय आनन्दों के प्रकाश की 'आसिका' (स्थिति) से युक्त नासिकाओं के द्वारा, मानो (श्रीकृष्ण को) सूंघती हुई, परमप्रेमास्पद, 'कृतनय' (नीति स्थापित करनेवाले) कृपामय श्रीनन्दतनयरूप मुख्य वस्तु की ओर, चारों ओर से आने लग गई। उसके बाद श्रीकृष्ण भी, करुणा से कोमल, निर्मल अरुण करतल के द्वारा, गोगण के प्रत्येक अङ्ग को झाड़ते पोंछते हुए, प्रेम की सुगन्ध के प्रबल प्रकाशित हो जानेपर, सभी गैयाओं को प्रसन्न करने लग गये ॥२४॥

### सायंकाल में वन से लौटते समय की शोभा

उसके बाद 'निदाघ' (ग्रीष्मऋतु) के 'धाम' (स्थान)स्वरूप, सूर्य भगवान्, आकाशचारिणी शोभा से युक्त अस्ताचल की कन्दरा में किंचित् उतरने के विषय में उत्पन्न होनेवाली इच्छा से जब युक्त हो गये, एवं कमलनयन श्रीकृष्ण भी, उल्लासभरे मन से जब वृन्दावन से बाहर आगये, तब भ्रमरश्रेणी, कुछ

**महोष्मणि । विमलकमलेषु कमलेषु कमलाकराणाम्, कमलाकराणां सतताऽवगाह-सरसैर्हस-रसैकनिपुण-शिरीषनिविरीष-विच्योतन्मकरन्दधूर्बहैर्गन्धवहैर्गन्धसमन्धितपुष्पन्धयैरभितः सेव्यमाने दिवसाऽवसाने कलितकलमुरलीध्वनिरध्वनिरतदृष्टीर्गृष्टीर्गृहाभिमुखीः कारयिष्यन् सहबलोऽवलोक्य निदाघदिवसपरिणामरामणीयकतां सह सहचरैः सलीलसलिलावगाह-दुरवगाह-सुश्रीकः श्रीकमलनयनो नयनोत्सवीभविष्यन् व्रजभुवामनुकूलेनाऽनुकूलेनाऽमलजलाशयानां पवमानेन पवमानेन तदङ्गसङ्गतः पुरःपुरः-सारिलैर्गोखुररेणुभिरणुभिरभिमृश्यमानां शुकान्त-कान्तकुन्तल-चूर्णकुन्तल-चूर्णधवलोष्णीषो वनतरु-वीरुधामनिशनव्रवयसां वयसां तदवलोक-मृगाणां मृगाणां च भवद्विरहदुःखन-दुःख-नमितहृदां काकु-कलकलकुलाकुलायमानमानस-स्तदाश्वासनादेन नादेन मुरल्याः सरसयन्नमूनमूढमनसो मनसोल्लसितेन यदि विपिनतो**

---

दूरतक उनके पीछे-पीछे चली आई (यह अन्वय हुआ। अब, क्रमशः व्याख्या करते हैं)। उस समय सूर्य, समस्त जनमात्र को तापप्रद जो अपना धूपसमूह था, एवं जो जनता के लिये आपत्ति के वेग की तरह प्रतीत होता था, उसको छोड़कर, मनोहर शीतलता को प्राप्त हो रहे थे। अतएव, अपने तीव्रतेज के चले जाने से दर्शनीय हो रहे थे; एवं प्रबल दाहज्वर के सन्ताप को भली प्रकार त्याग देने से, जनमात्र का शरीर, जिस प्रकार अच्छी तरह स्पर्श करने योग्य हो जाता है, उसी प्रकार सूर्य की महान् गरमी चले जाने से, भूतल प्रायः शीतल हो गया था। एवं समस्त सरोवरों के 'कमल' (जल), उस समय निर्मल कमलों से युक्त हो रहे थे (**"सलिलं कमलं जलम्", "सहस्रपत्रं कमलम्" इति चाऽमरः**)। उसके बाद दिवस की समाप्ति का समय, पवनों के द्वारा चारों ओर से सेवित हो रहा था। वे पवन भी, सरोवरों में निरन्तर स्नान करने के कारण सरस थे, एवं 'हास्यरस', अर्थात् प्रफुल्लता, केवल उसी में निपुण सिरिस के पुष्पों के चुचाते हुए 'निविरीष' (निविड), अर्थात् घने मकरन्द के भार को वहन कर रहे थे, अर्थात् सरोवर में स्नान करने से शीतल, एवं सिरिस के पुष्पों के सम्बन्ध से सुगन्धित, एवं पुष्पों के भार से मन्दगतिवाले हो रहे थे; एवं अपनी गन्घ के सम्बन्ध से भ्रमरों को अन्धे-से बना रहे थे। उसी समय कमलनयन श्रीकृष्ण, मुरली की सुमधुर ध्वनि करके, श्रीनन्दग्राम की ओर जानेवाले मार्ग में, संलग्न दृष्टीवाली सभी 'गृष्टि', अर्थात् धेनुओं को, सखाओं के द्वारा अपने-अपने घर की ओर मुखवाली कराकर, पश्चात् बलदेवजी के सहित ग्रीष्मकालीन दिवस की समाप्ति की सुन्दरता को देखकर, सभी सखाओंके साथ क्रीडापूर्वक जल में स्नान करने के कारण, अगम्य मनोहर शोभा से युक्त होकर, एवं व्रजवासियों के नेत्रों के उत्सवस्वरूप होकर, एवं निर्मल जलाशयों के प्रत्येक 'कूल' (तीर)पर प्रवाहित होने से अनुकूल, एवं श्रीकृष्ण के अङ्गों के सङ्ग से परमपावन 'पवमान' (पवन) के द्वारा, आगे-आगे की ओर प्रेरित की हुई गोगण के खुरों की थोड़ी-थोड़ी 'रेणु' (रज) के द्वारा, श्रीकृष्ण के 'अंशुकान्त' (वस्त्र का छोर), ग्रीवा के पीछेवाले सुन्दर केश, एवं आगे की अलकावली, एवं चून की तरह सफेद पगड़ी आदि स्पर्श किये जा रहे थे। एवं श्रीकृष्ण के विरह से होनेवाले अछेद्य दुःख के कारण, जिनका हृदय टूट गया है, उस प्रकार के वृन्दावन के वृक्ष-लतागण, एवं नित्यनवीन अवस्थावाले पक्षिगण, तथा (**तस्य श्रीकृष्णस्य अवलोकं दर्शनं मृग्यन्ति अन्वेषयन्तीति तेषां, मृगाणाम्**) श्रीकृष्ण के दर्शन की खोज करनेवाले, मृगगणों की कातरता से उत्पन्न कोलाहल के समूह से, श्रीकृष्ण का मन व्याकुल हो उठा। अतः, उन सबको आस्वासन देनेवाले, मुरली के शब्द के द्वारा, वृन्दावन के सम्बन्धी होने के नाते, मूढता से रहित मनवाले उन वृक्ष, पक्षी, मृग

**बहिराजगाम, तदा विपिनपिनद्धनीलमणिमालामालाभ्रमरा भ्रमरावलिरानुकूल्यसमीरणेन समीरणेन धूयमानेव पुष्करे पुष्करेक्षणसौरभे रभसेनाऽन्धेव कियद्दूरमनुवव्राज ॥२५॥**

**अथ पुरः पुरः-पदवी दवीयसीति द्रुततरं ततरंहसा चलति भवनविषयकुतूहलिनि हलिनि सहजप्रमदमदमन्थरगामितया मितया पदविहारलीलयाऽभिसरणमारभमाणो रभमाणो विविधसौभगश्रियमुदारमाधुर्यो रमाधुर्यो मदकलकलभ इव व्रजराजकुमारः कुमारयन्नेव कियदन्तरितोऽन्तरितोऽनुरागं प्रियसहचरैर्दर्श्यमान-पुरवलभीर्बलभीह्रास-निःसङ्कोचं विलोकयामास ॥२६॥**

**तासु समारूढानां रूढानां प्रणयधुरया मधुरया मदिराक्षीणां वदनमण्डलैः पूर्णचन्द्र-परम्परापराचितेव समजनि गगनवीथी, नयनैरपि नीलराजीवराजीबहुलेव दिक्सरसी, वपुष्कलाभिः पुष्कलाभिर्वितडित्वत्तडित्वदिव नभोमण्डलम्,मणिभूषणमरीचि-वीचि-वीथिभि-रपि निरभ्राऽऽखण्डलाऽखण्डलालित्यधनूराजिराजितमिव व्योम, भ्रूतरङ्गैरपि नभःस्मित-**

---

आदिकों को सरसता का प्रदान करते हुए, श्रीकृष्ण, उल्लासभरे मन से, जब वृन्दावन से कुछ बाहर आ गये, तब भ्रमरों की पंक्ति, कुछ दूरतक उनके पीछे-पीछे चलती रही। वह भ्रमरों की पंक्ति, वृन्दावनरूप विपिन के द्वारा धारण की हुई नीलमणियों की श्रेणी की माला के भ्रम का प्रदान कर रही थी, अर्थात् वृन्दावन के गले में पड़ी हुई इन्द्रनीलमणियों की माला के समान प्रतीत हो रही थी; एवं अनुकूलता के प्रेरक वायु के द्वारा, मानो कम्पित-सी की जा रही थी। यदि कोई पूछे कि, ऐसी आपत्ति में भी, श्रीकृष्ण के पीछे चलने का इतना आग्रह क्यों कर रही थी ? इसके उत्तर में कहते हैं कि, कमलनयन श्रीकृष्ण के श्रीअङ्गों की 'पुष्कर' (पुष्कल), अर्थात् महान् सुगन्धि के विषय में, हर्ष के वेग के कारण, वह भ्रमरपंक्ति, मानो अन्धी-सी हो रही थी। अतः, देहानुसन्धान छोड़कर, पीछे-पीछे चलती रही ॥२५॥

उसके बाद आगे की ओर पुर का मार्ग अति दूर है, इसी हेतु से, अपने भवन में शीघ्र जाने की उत्सुकता से युक्त हलधर-श्रीबलरामजी, विस्तृत वेग से, जब अत्यन्त शीघ्रतापूर्वक आगे की ओर चल रहे थे, तब स्वाभाविक महान् हर्ष के मद से, मन्दगामी होकर, परिमित चरणविहार की लीलापूर्वक, अर्थात् धीरे-धीरे चलने का आरम्भ करनेवाले व्रजराजकुमार-श्रीकृष्ण, अनेक प्रकार की सुन्दरता की शोभा का (**रभमाणः लभमानः रलयोरैक्यात् यमकानुरोधेन**) लाभ करते हुए, उदार माधुर्य से युक्त होकर, एवं शोभा-सम्पत्ति के भार से युक्त होकर, मदमत्त हाथी के बच्चे की तरह क्रीडा करते-करते, बलदेवजी से कुछ दूर व्यवहित होकर, एवं अन्तःकरण में व्रजवासियों के अनुराग को प्राप्त करके, अपने प्रियसखाओं के द्वारा दिखाई हुई, पुर की 'वलभियों' (चन्द्रशाला, अटारियों) को, बलदेवजी से होनेवाले भय का ह्रास हो जाने के कारण, निःसङ्कोचपूर्वक देखने लग गये। तात्पर्य—बलदेवजी तो आगे चले गये थे। अतः, अटारियों में विद्यमान, पूर्वानुरागिणी गोपियों के दर्शन, निःशङ्क होकर करने लग गये ॥२६॥

परममधुर प्रेम के भार से 'रूढ' (प्रसिद्ध), (**"रूढं जाते प्रसिद्धे च" इति मेदिनी**), एवं 'मदिराक्षी' (मनोहर नेत्रोंवाली, या जादूभरे नेत्रोंवाली) वे गोपियाँ, जब उन अटारियोंपर चढ़ गईं, तब उनके मुखमण्डलों के द्वारा आकाश का मार्ग, मानो पूर्णचन्द्रमा की परम्परा से चारों ओर व्याप्त-सा हो गया। एवं उनके नेत्रों के द्वारा दिशारूप 'सरसी' (बावड़ी), मानो नीलकमलों की श्रेणी से परिपूर्ण हो

**कुसुमवीरुधारुधामलिनामाभया मलिना माऽभयानामपि दिगबलानाम्, किं बहुना ? लावण्यामृतरसवाहिन्यो वाहिन्योऽभवन् प्रणाल्यश्च ॥२७॥**

**एवं समुत्कण्ठासमुत्कण्ठास्ता अपि सुकण्ठ्यः कण्ठ्यमपि न कुर्वन्ति यं तमनुरागरसं गरसन्निभमिव हृदि वहन्त्यो दिवसमतिवाह्य बाह्यवृत्तिरहिताः स्थिताः ॥२८॥**

**दिवसावसानमालोक्य कृष्णदिदृक्षयाऽक्षयाशापाशापादितजीवनबन्धा नवं धाम मेघमेचकं मेचकं च कञ्चनोष्णीषपार्श्वे दधानस्य तस्यैव दूराद् यदि ददृशुः, तदा नेत्राञ्जलिभिः पपुरिव पुरि बद्धदृशस्तस्य शस्तस्यन्दि तद्धाम दोर्भ्यां परिरेभिरेऽभित इव रसनाभिरिव लेलिह्यन्ते स्म, ह्यन्ते स्म निष्पन्दा गगनभित्तिचित्रलेखालेखा इव बभूवुः ॥२९॥**

**ततश्च कज्जलमिव नयनयोरिन्दीवरमिव श्रवसोरिन्द्रनीलमणिहार इव वक्षसः**

---

गई। (**पुष्कलाभिः श्रेष्ठाभिः, तासां वपुषां कलाभिरंशैरवयवैरित्यर्थः**) एवं उन गोपियों के परमश्रेष्ठ शारीरिक अवयवों के द्वारा, बिना मेघवाला आकाशमण्डल भी, मानो अनेक बिजलियों से युक्त हो गया। एवं उनके मणिमय भूषणों की किरणरूप तरङ्गों की श्रेणियों के द्वारा भी आकाश, (**निरभ्राणि निर्मघाणि यानि आखण्डलस्य इन्द्रस्य अखण्डलालित्यानि पूर्णमाधुर्याणि धनूंषि, तेषां राजिभिः श्रेणिभिः, राजितं दीप्तम्**) मानो मेघों से रहित इन्द्र के परिपूर्ण शोभावाले धनुषों की श्रेणियों से शोभायमान हो गया। तथा उनके 'भ्रू' (भौं)रूप तरङ्गों के द्वारा, आकाश की ओर निकली हुई उन्हीं गोपियों की मन्दमुसकानरूप पुष्पलता को रोकनेवाले भ्रमरों की कान्ति के द्वारा, दिशारूप अङ्गनाओं की 'मा' (शोभा) मलिन हो गई थी। एवं उनके भ्रूलतारूप भ्रमर भी, उस समय भ्रमण करने में निर्भय हो रहे थे। और अधिक कहने से क्या ? देखो, उन अटारियों की नालियाँ भी, मानो सुन्दरतारूप अमृतरस को प्रवाहित करनेवाली नदियाँ ही हो गईं ॥२७॥

उन गोपियों के उस समय के उस प्रकार के भाव की उचितता को कहने के लिये, पहले उनकी विरहमयी दुःखितदशा को कहते हैं। इस प्रकार भली उत्कण्ठा के द्वारा ही, हर्ष से युक्त कण्ठवाली वे गोपियाँ, महादेवजी को छोड़कर, अन्य साधारण जन, जिस जहर को कण्ठ में धारण करने योग्य भी नहीं बना पाते, उसी जहर के समान प्रसिद्ध, उस अनुरागरूप रस को, अपने-अपने हृदय में धारण करती हुईं, दिन को बिताकर, बाह्यवृत्ति से रहित होकर ही बैठी रहती थीं ॥२८॥

सायंकाल को देखकर, श्रीकृष्ण के दर्शन की इच्छा के द्वारा, अखण्डित आशारूप पाशों के द्वारा, जीवन के बन्धन में निबद्ध होकर, वे गोपियाँ, अपनी पगड़ी के बाईं बगल में, किसी अनिर्वचनीय मोरपङ्ख को धारण करनेवाले, उन्हीं श्रीकृष्ण के, मेघ के समान श्यामवर्णवाले नवीनतेज को, जब दूर से ही देखने लग गईं, तब अटारियों के ऊपर दृष्टि लगानेवाले श्रीकृष्ण के, मङ्गल की वर्षा करनेवाले उस लोकोत्तर तेज को, नेत्ररूप अञ्जलियों के द्वारा, मानो पान ही करने लग गईं; भुजाओं के द्वारा चारों ओर से, मानो आलिङ्गन ही करने लग गईं; एवं जिह्वाओं के द्वारा, मानो बारंबार चाटने ही लग गईं। अन्त में तो निश्चल होकर, आकाशरूप भित्ति के ऊपर, चित्रलेखा के द्वारा लिखे हुए चित्रों की श्रेणी की तरह, प्रतीत होने लग गईं ॥२९॥

उसके बाद तो वे श्रीकृष्ण, उन गोपियों के नेत्रों के कज्जल के समान, कानों के कर्णपूरस्थानीय

कस्तूरिकानुलेपनमिव सर्वाङ्गस्य स तासामभवत् । अस्मिन्नेव समये प्रियनर्मसहचरः सहचरमपाकप्रणयः सपरिहासहासकलया किञ्चिदवादीत् ॥३०॥

'प्रियवयस्य ! वयस्यधिकायमाने माऽनेन नयनेनाऽद्भुतं किमवलोक्यते, यदयं भवानंशुमाली वनपरिसरे, पुरतोऽमूः प्रणयप्रसराजीविन्यो राजीविन्यो वडभीस्थलगततया गगनमध्यस्था इव, भवानखिलगुणनिधिः कलानिधिः कलामावहत्यधस्तात् पुरत इयं च कुमुद्वती मुद्वती भवत्यूर्ध्वमिति महत् कौतुकं कौ तु कं न रञ्जयति, जयति चेदं चमत्कारकारकं किमपि, विधिकृतेऽधिकृते किमाश्चर्यम्' इति छलेन गोकुलकुलललनामुख्यां वार्षभानवीं परिचाययामास ॥३१॥

तदनु तासु तस्यां चाहितनयनो नयनोत्सवकरोऽवकरोज्झितप्रणयकुसुमसुमहासौरभ-

---

नीलकमल के समान, वक्षःस्थल के इन्द्रनीलमणियों के हार के समान, तथा समस्त अङ्ग के लिये कस्तूरी-मिश्रित चन्दन के लेप के समान ही हो गये । [इसी गद्य के भाव का प्रदर्शक, एवं श्रीचैतन्यमहाप्रभु के अंगुष्ठपान से, इन्हीं कविवर्य श्रीकर्णपूर के मुख से सर्वप्रथम निकलनेवाला श्लोक यह है—

**श्रवसोः कुवलयमक्ष्णोरञ्जनमुरसो महेन्द्रमणिदाम ।**
**वृन्दावनतरुणीनां मण्डनमखिलं हरिर्जयति ॥**

इसी श्लोक के द्वारा, इनको 'कविकर्णपूर' की उपाधि, श्रीचैतन्यमहाप्रभु के द्वारा ही प्राप्त हुई थी] गोपियाँ, जब चित्रलिखी-सी हो रही थीं, उसी समय श्रीकृष्ण का प्रियनर्मसखा, परिपक्वप्रेम की अन्तिम श्रेणी से युक्त होकर, परिहास से युक्त, हास्य की कलापूर्वक कुछ बोला—॥३०॥

"हे प्रियमित्र ! श्याम ! देखो, अवस्था के अधिक हो जानेपर, इस नेत्र के द्वारा कौन-सी अद्भुत वस्तु नहीं देखी जाती; अपितु, सभी देखी जाती हैं । क्योंकि 'अंशुमाली' (सूर्य, एवं कान्तिसमूह से युक्त) आप तो, 'वन' के (जल के, या जङ्गल के) निकटवर्ती हो, एवं आगे की ओर दिखाई देनेवाली, केवल स्नेह के प्रवाह से जीवित रहनेवाली, गोपीरूपा ये कमलिनियाँ, अटारीरूप स्थल में विद्यमान होने के कारण, आकाश के मध्य में स्थित हुई-सी प्रतीत हो रही हैं, अर्थात् "सूर्य, जल में है; एवं कमल, आकाश में हैं" यही आश्चर्य की बात है । तात्पर्य—यहाँपर भूमि में विद्यमान, श्रीकृष्ण ही सूर्य हैं, जो जल में एवं वन में, दोनों में ही होकर आ रहे हैं; एवं अटारियोंपर बैठी हुई गोपियाँ ही, कमलस्थानीय हैं । और देखो, भैया कन्हैया ! आप तो अखिलगुणों के निधि 'कलानिधि' (चन्द्रमा) हो, अपनी कला को नीचे धरतीपर ही धारण कर रहे हो; और आगे की ओर दिखाई देनेवाली यह कुमुदिनी, ऊपर की ओर आकाश में ही, विकसित होकर हर्षित हो रही हैं । यह तो बड़ा भारी तमाशा है । पृथ्वीपर किस व्यक्ति को, अनुराग युक्त नहीं बनाता ? अपितु, सभी को अनुरक्त बना देता है । तात्पर्य—यहाँपर श्रीकृष्णरूप चन्द्रमा, नीचे हैं; और श्रीराधारूप कुमुदिनी, आकाश में है, यही महान् आश्चर्य है । अतः, चमत्कारकारक यह कुछ अनिर्वचनीय खेल, उत्कर्ष को प्राप्त हो रहा है । हाँ, विचार की दृष्टि से देखा जाय तो, विधाता के द्वारा रचे हुए अधिकार में, अर्थात् संसार में कोई आश्चर्य भी नहीं है । क्योंकि, विधाता के किये हुए नियमों में, प्रायः विपरीतता दिखाई देती रहती है ।" इसी बहाने से, उस सखा ने, ऊपर की ओर इशारा करके, गोकुल की कुलाङ्गनाओं में मुख्य, वृषभानुनन्दिनी श्रीराधिका का परिचय या दर्शन करा दिया ॥३१॥

**रभसरागपरभागभागन्तराणां तासामपि हृदयं सुहृद्दयं सुष्ठु निजहृदयेन सदयेन सद्यो विनिमयन्निव निवहदनुरागसुधाप्रवाहया वाहयामास विनकृतविच्छेदच्छेदकृदपाङ्गलक्ष्मी-तरङ्ग-परम्परया ॥३२॥**

**अथ—** **अग्रे धूलिभरो गवां खरखुरक्षुण्णः क्षमायास्ततो**
**हम्बेत्युच्चगभीरचारुनिनदस्तासामथो मण्डलम् ।**
**तस्याऽन्ते मुरलीरवस्तदनु च प्रेङ्खोलि नीलं महः**
**पश्चात् कृष्ण इति क्रमाद् व्रजपुरीपत्योरभूद् गोचरः ॥३३॥**

**अपि च,—** **धेनूनामथ वत्सवत्सलतया जातत्वरामूधसा-**
**माहारस्य च गौरवाल्लघुतरामाबिभ्रतीनां गतिम् ।**
**श्रीकृष्णस्य बिलासवेणुनिनदैरामोदघूर्णद्दृशां**
**हम्बेतिश्रुतिरम्यगद्गदगिरां श्रेणी व्रजं प्राविशत् ॥३४॥**

---

उसके बाद उन सब गोपियों के ऊपर, तथा उस राधिका के ऊपर नेत्र समर्पित करनेवाले, एवं प्राणीमात्र के 'सुहृद' (मित्र) ये श्रीकृष्ण, उनके नेत्र का उत्सव प्रारम्भ करके, उन गोपियों के हृदय को अपने हृदय के द्वारा (**सदयेन शोभनशुभावह-विधिना विनिमयन्निव परिवर्तितुमिव । "अयः शुभावहो विधिः" इत्यमरः**) सुन्दर शुभदायक विधिपूर्वक, मानो अच्छी तरह तत्काल परिवर्तित-सा करने के लिये, दिन में किये हुए विरह को दूर करनेवाली, कटाक्ष की शोभारूप तरङ्ग की परम्परा से, प्रवाहित करने लग गये। अर्थात् पहले उन गोपियों के द्वारा कृपापूर्वक अपनी ओर प्रवाहित किये हुए उनके हृदय को लेकर, पश्चात् स्वयं भी कृपापूर्वक अपने हृदय को उनकी ओर प्रवाहित कर दिया; इस प्रकार दोनों ओर, मन की धाराएँ प्रवाहित कर दीं। परस्पर के कटाक्षों की वह तरङ्ग परम्परा भी, निरन्तर प्रवाहित अनुरागरूप सुधा के प्रवाह से परिपूर्ण थी। एवं वे गोपियाँ भी, निर्मल प्रेमरूप पुष्प की सुन्दर महान् सुगन्धि के वेग एवं अनुराग के महान् उत्कर्ष को सेवन करनेवाले अन्तःकरण से युक्त थीं ॥३२॥

उसके बाद व्रजरूप पुरी के स्वामी, श्रीनन्द-यशोदा की दृष्टि में, सबसे पहले पृथ्वी की धूलि की अधिकता दिखाई दी, जो कि गैयाओं के तीखे खुरों के द्वारा चूर्णप्राय हो रही थी। उसके बाद उन गैयाओं का अत्यन्त ऊँचा, गम्भीर, एवं मनोहर हम्बारव सुनाई दिया। उसके बाद गोमण्डल दिखाई दिया। उसके बाद वंशी की ध्वनि सुनाई दी। तथा उसके बाद गमनशील, नील तेजविशेष दिखाई दिया, और पश्चात् श्रीकृष्ण दृष्टिगोचर हो गये। ये सब बातें क्रमशः प्रतीत हुईं ॥३३॥

किंच उसके बाद गैयाओं की श्रेणी व्रज में प्रविष्ट हो गई। वे सब गैयाएँ, अपने-अपने बछड़ों के ऊपर होनेवाले वात्सल्यभाव से तो, शीघ्रता से युक्त गति को, एवं 'ऊधस्' (गौ, भैंस आदि के स्तनों के ऊपर का भाग, जिसमें दूध रहता है) के तथा आहार के भार के कारण, हलकी गति को धारण कर रही थीं; एवं श्रीकृष्ण की विलासमयी वंशी ध्वनियों के द्वारा, उत्पन्न होनेवाले आनन्द से उनके नेत्र, चारों ओर घूम रहे थे; और उनकी वाणियाँ, 'हम्बा', 'हम्बा', इस प्रकार से कानों को सुन्दर लगनेवाली गद्गदता से पूर्ण थीं ॥३४॥

**श्रीकृष्णस्य नन्दग्रामे प्रवेशः**

एवं श्रीवनमालिनो गोषु गोषु च किरणमालिनोऽपि चरणसञ्चरण-सम्पादित-धरणि-पवनासु निजनिलयं गतासु तासु श्रीकृष्णेक्षणक्षणजनितकौतुकेन केनचिदथो कृष्णसहचर-जननीजन-नीराज्यमानसङ्गा व्रजराजवनिता जवनितान्तसत्वरचरणविहारा गोऽवनवन-विहाराऽगोचरं गोचरीकृत्य कृत्यनभिज्ञेव तमात्मजमात्मजनवत्सलमालिङ्ग्य ललितगोपुरं पुरं प्रवेशयामास ॥३५॥

ततश्च सहैवागता वागतारल्येन मन्दमधुरं मधुरञ्जि गदन्तो दन्तोज्ज्वलकिरण-धौताऽधराः स्वस्वजननीजननीयमाना अपि बालका बालकान्तसाहचर्यचर्ययाऽऽर्यया नितान्त-सौहृदा हृदाऽतिसरसेन व्रजेश्वरीं श्रावयामासुः,— 'अम्ब ! किं कथनीयमद्यतनमाश्चर्य-माश्चर्यतां केन तत्, यदेष बलभद्रो भद्रोज्ज्वलविक्रमोऽक्रमोढखेलारसमात्मसङ्गोपगोपतनया-कारमसुरमसुरहितं चकार । एष च तव सुतो वसुतोऽसुतोऽपि सुतोषकरोऽस्माकं सकला-

---

**श्रीकृष्ण का नन्दग्राम में प्रवेश**

इस प्रकार श्रीवनमाली भगवान् की गैयाएँ, एवं 'किरणमाली' (सूर्य भगवान्) की किरणें, अपने-अपने चरणों के सञ्चरण से, पृथ्वी की पवित्रता का सम्पादन करके, अर्थात् गैयाएँ तो, अपने खुररूप चरणों के द्वारा भूमि को पवित्र करके, एवं सूर्य की किरणें, 'चरण', अर्थात् श्रौत-स्मार्त धर्माचरणरूप अपने चरणों के द्वारा, भूतलपर रहनेवाले जनमात्र को पवित्र बना करके (क्योंकि सूर्य की किरणों के उत्पन्न होने के बाद ही, समस्त धार्मिककार्यों की प्रवृत्ति होती है), इस प्रकार दोनों प्रकार की गैयाएँ, जब अपने-अपने स्थानपर चली गईं (**गौः स्वर्गे च बलीवर्दे रश्मौ च कुलिशे पुमान् । स्त्री सौरभेयी-दृग्वाण-दिग्वाग्भूष्वप्सु भूम्नि च ॥ इति मेदिनी**)। उसके बाद श्रीकृष्ण के दर्शनरूप उत्सव से, उत्पन्न किसी अनिर्वचनीय कौतुक से युक्त होकर, श्रीकृष्ण के सखाओं की माताओं के सङ्ग से सुशोभित हुई नन्दरानी-श्रीयशोदा, वेग के कारण अतिशय शीघ्रतापूर्वक पादन्यास करके, अपने भक्त-जनोंपर वात्सल्य रखनेवाले, एवं गैयाओं की रक्षा के निमित्त, वन में विचरण करने के कारण, जो अबतक दृष्टिगोचर नहीं हो पाये थे, उन्हीं, अपने पुत्र श्रीकृष्ण को देखकर एवं आलिङ्गन करके, आनन्दमयी विह्वलता से कार्य में अनभिज्ञ-सी होकर, सुन्दर 'गोपुर' (सिंहद्वार) से युक्त, अपने पुर में प्रविष्ट करा दिया ॥३५॥

उसके बाद जिन ग्वालबालों की अपनी-अपनी माताएँ, अपने-अपने घर की ओर लिवाकर ले जा रही थीं, तो भी परमसुन्दर मित्रभाव के परमश्रेष्ठ आचरण के कारण, जो श्रीकृष्ण के साथ ही पीछे-पीछे आ रहे थे, एवं जिनके अधरोष्ठ, दाँतों की उज्ज्वल किरणों से धुल रहे थे या सफेद हो रहे थे, एवं श्रीकृष्ण में जिनकी गाढ़ी मित्रता थी, वे सब ग्वालबाल, वाणी की गम्भीरता के कारण, धीरे-धीरे मधुरतापूर्वक एवं मधु को भी सुशोभित करनेवाले, मिठासपूर्वक बोलते-बोलते, अतिशय सरस हृदय से, यशोदा-मैया के प्रति कुछ सुनाने लगे। "अरी मैया ! देख, आज वन में होनेवाला आश्चर्य, कुछ कहा जा सकता है क्या ? एवं आहा ! आश्चर्यजनक उस कार्य को कर भी कौन सकता है ? (यहाँपर 'आः'-शब्द का प्रयोग, सखाओं ने, श्रीकृष्ण के दावानल-पान आदि के कष्ट को स्मरण करके किया है) क्योंकि देख, ये बड़े भैया, जो बलभद्र (बलरामजी) हैं, इनका विक्रम, मङ्गलमय एवं उज्ज्वल है, इन्होंने 'प्रलम्ब'-

रिष्टहन्ता हन्ताऽतिकरालं दावदावमखिलगोधननिधननियतं किमापपौ, किमाप पौष्कल्यं वाक्सिद्धिरेवास्य, यया नाशं गतोऽसौ शं गतोऽसौ च सौरभेयीगणः ।।'३६।।

### श्रीकृष्णस्य नन्दभवने प्रवेशः

इति गतेषु तेषु निशान्तं निशान्तं मूर्तिमदिव सकलसुखानां समनन्तरमनन्तरभसं स्वतनयं मणिमङ्गलदीपेन नीराज्य राज्यमानवपुषं स्वमहसा महसाधुकारिणि स्वसदने सदनेकलक्ष्मणि वात्सल्यस्नुतपयोधरा पयोधराङ्कुरमिव करकमलेन करकमलमाधृत्य धृत्यनवस्थिता प्रवेशयामास ।।३७।।

### गोदोहन-लीला

ततश्च सायंतनो यदि तनोरुन्मार्जनादि-क्रियाकलापः कलापण्डितैर्बालपरिचारकैरकैतवप्रणयश्रद्धाबद्धाऽवदातहृदयैर्निर्वाहितः, तदा कृताहारो हारोल्लसद्वक्षाः पटकपटकमनीयस्थिरतडिल्लेखः श्रीखण्डखण्डालेप-व्यपदेशदेश-कालातीत-हिम नीमानीयमानपरभागः कौस्तुभमणिराजव्याजव्यासज्यमानद्युमणिमण्डलः कुण्डलयुगलच्छद्मच्छविगुरुगुरुभार्गवो वदन-

---

नामक उस दैत्य को अनायास प्राणों से रहित बना दिया कि, जो वाहक की मर्यादा को तोड़कर, खेलने के रस को अक्रम से ही धारण कर रहा था, एवं अपने को भली प्रकार छिपाने के योग्य गोपबालकके-से आकार को धारण कर रहा था। और तुम्हारा जो यह लाला है, यह, हम सब को तो तन, मन, धन, एवं प्राणों से भी सन्तुष्ट करनेवाला है, सब प्रकार के अनिष्टों को दूर करनेवाला है, आश्चर्य तो यह है कि, इसने परमकोमल होकर भी, समस्त गोधन के 'निधन' (मृत्यु)पर तत्पर, उस महान् भयङ्कर दावानल को भली प्रकार कैसे पी लिया ? अथवा इसकी वाक्सिद्धि पुष्टता को प्राप्त हो गई है क्या ? क्योंकि जिस वाक्सिद्धि के द्वारा, वह दावानल विनष्ट हो गया, अर्थात् इसने अपनी वाणी के द्वारा ही, दावानल को समाप्त कर दिया, पीया नहीं। और उसी समय, यह हमारा गोगण भी, कल्याण को प्राप्त हो गया" ।।३६।।

### श्रीकृष्ण का 'नन्दभवन' में प्रवेश

इस प्रकार कहकर, उन सब ग्वालबालों के अपने 'निशान्त' (घर) चले जानेपर, समस्त सुखों के मूर्तिमान् 'निशान्त' (भवन)स्वरूप, अनन्त वेगवाले या हर्षवाले अपने पुत्र की आरती, मणिमयमङ्गल दीपक के द्वारा उतारकर, अपने करकमल के द्वारा 'पयोधर' (मेघ) के अंकुर के समान श्रीकृष्ण के करकमल को पकड़कर, अपने भवन में प्रविष्ट करा दिया। उस समय श्रीकृष्ण, अपने स्वाभाविक तेज से सुशोभित हो रहे थे। एवं वह 'नन्दभवन', उत्सव की सुन्दरता का सम्पादक था, तथा अनेक प्रकार के सुन्दर लक्षणों से युक्त था। एवं उस समय यशोदा-मैया के स्तन, वात्सल्यरस से चुचा रहे थे, एवं वह, स्नेह के कारण, धैर्य से रहित हो रही थी ।।३७।।

### गोदोहन-लीला

उसके बाद श्रीकृष्ण के शरीर का सायंकालीन स्नानादि क्रियाकलाप, छोटे-छोटे सेवकों के द्वारा जब निर्वाहित हो गया, तब भोजन आदि करके, भवन से बाहर आकर, सुखपूर्वक सोये हुए गोगण के द्वारा, परमरमणीय राजमार्गों में चरणकमल को स्थापित करते-करते एवं सायंकालीन गोदोहन की

**मण्डलमिषशरन्निशानिशातनिशाकरः सितोष्णीषकैतवमदमदकलकलहंसो धाराधर इव निखिलजननिदाघसमयसमयमानोष्णतापहारी हारीहितो हितोदितेन प्रियनर्मसुहृदा हृदा मूर्तिमतेव समर्प्यमाणं घनसारसारताम्बूलमभ्यवहरन् हरन् सकलजनमनो मनोऽतीतमधुरिमा धुरि मानभृतामग्रणीर्मणिपादूपादूरीकृतधरणितलाऽस्पर्शो मन्दतर-स्पन्दमान-पवमान-स्पन्दानु-मेयपरिमेयपरिमेय-परिवीतपीतवसनो बहिरेत्य पुरतोरणे तोरणेन सुललिते निदाघनिशाऽनिशाभिलषणीय-निशाकरकरनिकरनिरवकरकर्पूरधूलिधूलिधवलितं वलितं नयनसुखप्रदेशं प्रदेशं परितःशशधरकान्तकान्तशिलास्यन्दिसलिलशीकरनिकरनिर्भरपुरोपवनपवनबीजनोत्सव-पुषा वपुषा विजितगौरीगुरुपौगण्डगण्डशैलसमूहेन चन्द्रिकारुचिरुचिरतया केवलबलदनुपमालि-**

इच्छा में तत्पर, अन्य समस्त गोपों को देखकर, बलदेवजी के छोटेभाई श्रीकृष्ण ने, किसी अपूर्व कौतुक से, जब गोदोहन करना प्रारम्भ कर दिया, तब उनके गोदोहन को सुनकर, अटारियोंपर चढ़कर, गोपियों की श्रेणी ने, अपने नेत्रों के विलासों के द्वारा, आकाश को कमलवनमय बना दिया (यह तो हुआ इस अतिशय लम्बे गद्य का अन्वय। अब, क्रमशः व्याख्या करते हैं)। श्रीकृष्ण के श्रीविग्रह का सायंकालीन उन्मार्जन, स्नान आदि क्रियाकलाप, रक्तक, पत्रक आदि छोटे-छोटे गोपबालकरूप जिनके सेवकों के द्वारा निर्वाहित हुआ, वे सब, सेवा की कला में पूर्णपण्डित थे, एवं निष्कपट प्रेम, तथा उस प्रेम से उत्पन्न हुई दासभावोचित श्रद्धा, उन दोनों के द्वारा बँधा हुआ उनका हृदय विशुद्ध था। श्रीकृष्ण, जब स्नानादि से निवृत्त हो गये, तब भोजन कर लिया। पश्चात् उनका वक्षःस्थल, दासों के द्वारा पहनाये हुए पुष्पों के हारों से सुशोभित हो गया। पीताम्बर के बहाने सुन्दर एवं स्थिर बिजली की श्रेणी से युक्त हो गये। चन्दन के आलेप के बहाने, देशकालातीत जो 'हिमानी' (बर्फ का ढेर), उस हिमानी की शोभा के द्वारा, उनकी शोभा, पराकाष्ठापर पहुँच रही थी। मणिराज कौस्तुभ के बहाने, उनका वक्षःस्थल, मानो सूर्य-मण्डल से परिपूर्ण हो रहा था। दोनों कुण्डलों के बहाने, वे, अधिक छवि से युक्त बृहस्पति एवं शुक्र से युक्त हो रहे थे। अपने मुखमण्डल के बहाने, मानो शरदृतु की रात्रि में विशेषसुखदायक चन्द्रमा से युक्त हो रहे थे। एवं सफेद पगड़ी के बहाने, मानो मदमत्त कलहंस से युक्त हो रहे थे। एवं बरसाती मेघ की तरह, ग्रीष्मऋतु के समय में, भली प्रकार आनेवाली गरमी का अपहरण कर रहे थे। (**हारि ईहितं चेष्टितं यस्य सः, मधुरचरित इत्यर्थः**) एवं मधुर चरित से युक्त थे। एवं अपने अभीष्टरूप हित की बात कहनेवाले, मूर्तिमान् हृदय के समान अपने प्रिय-नर्मसखा के द्वारा समर्पित कर्पूरमिश्रित श्रेष्ठताम्बूल को चबाते हुए, सभीजनों के मन को हरते हुए, मनोतीत मधुरिमा से युक्त थे। सम्मान धारण करनेवालों के अग्रगण्य थे। एवं मणिमयी पादुकाओं को चरणों में धारण कर रहे थे। अतः, भूतल के स्पर्श को अङ्गीकार नहीं कर रहे थे। एवं अतिशय मन्दतापूर्वक चलते हुए पवन के द्वारा, अनुमान लगाने योग्य; अतः, अत्यन्त पतले एवं अपने शरीर के प्रमाण के समान, पीताम्बर को धारण कर रहे थे। इस प्रकार की शोभा से युक्त श्रीकृष्ण, 'नन्दभवन' से बाहर आकर, बन्दनमाला से सुशोभित सिंहद्वार के निकट, ग्रीष्मकाल की रात्रि में, निरन्तर अभिलषणीय जो चन्द्रमा, उस चन्द्रमा का जो किरणसमूह, एवं निर्मल कपूर की धूलि की तरह जो धूलि, उन दोनों के द्वारा अत्यन्त सफेद वर्णवाला, सुन्दर एवं विशाल, तथा दर्शकों के नेत्रों को सुख देनेवाला जो 'प्रदेश' (स्थान) था, उसके चारों ओर सुखपूर्वक शयन करनेवाले गोगण से सुशोभित, राजमार्गों में पदार्पण करने लगे। वह गोगण, चन्द्रकान्तमणि की सुन्दर शिला से प्रवाहित होनेवाले, जल के कणसमूह की अधिकता से युक्त, उपवन-सम्बन्धी पवन के द्वारा, बीजना किये जाने के कारण, उत्सव की पुष्टि करनेवाले, अपने सफेद शरीर के द्वारा, हिमालय की पौगण्ड अवस्था-

मालिन्यविषा विषाणनिकरेणैव लक्ष्यमाणेनोक्ष्यमाणेनोत्तमसुखरसैः सुखशयितेन तेन गवां निकुरम्बेण रमणीयासूल्लसत्पुरगोपुरगोचरमणिच्छविशिखासु विशिखासु पदकमलमादधानो दधानोऽभितश्च नयनकमलं कमलं न कुर्वन् क्वचन सायंदोहदोहदपरे सकलाऽऽभीरे सकलाभीरेव्यमाणो रसकलाभिरेव रेवतीरमणानुजोऽनुजोषमतिकौतुकेन यदि दोग्धुमारेभे मारेभेन मृद्यमाना राजीवराजीव तदा तदाकर्ण्य गोकुलकुलललनाततिरवधीरितगुरुबलभिका वलभिकाऽऽरोहरोहदुत्साहा साहाय्याय मनोमदनेन मदनेन दत्तकरावलम्बाऽलं बालहरिणनयनविभ्रमैर्नयनविभ्रमैरिन्दीवरवरविपिनमयीचकार नभः ॥३८॥

एवममूस्तद्वदनसुधाकरसुधाकरतोयां नयनशफरवधूरवधूय स्वयमभितोऽभितोषेण निपतन्तीर्निवारयितुं यदि न शेकुस्तदा नयनसुखदुहं तं दुहन्तं गामवलोकयाञ्चक्रुः ॥३९॥

तद्गोदोहनस्य निराविलसितं विलसितं किमरेऽमरेशा अपि वक्तुं शक्नुवन्ति,

---

वाली छोटी-छोटी शिलाओं के समूह को पराजित कर रहा था; एवं वह गोगण, चन्द्रमा की 'चन्द्रिका' (चाँदनी)से भी मनोहर होनेके कारण, केवल (**बलतां सञ्चरतां अनुपमानां अलीनां भ्रमराणामपि मालिन्यं, स्वसौन्दर्येण तिरस्कारं वेवेष्टीति तथा तेन 'विष्लृव्याप्तौ' विवबन्तः**) अपने काले-काले सींगों के समूह के द्वारा ही पहचान में आ रहा था कि, ये गोगण है, चन्द्रमा की चाँदनी नहीं है। उस गोगण का शृङ्गसमूह अपने सौन्दर्य द्वारा, पुष्पोंपर विचरण करनेवाले अनुपम भ्रमरों को भी, मलिनता से व्याप्त कर रहा था, अर्थात् उस गोगण का शृङ्गसमूह, भ्रमरों से भी अधिक काला एवं चमकीला था। एवं वह गोगण, उत्तम-सुखरूप रसों के द्वारा सिञ्चित हो रहा था। इस प्रकार के गोगण से, रमणीय जो राजमार्ग थे, वे सब, सिंहद्वारपर शोभायमान दिखाई देनेवाली मणियों की कान्तियों के अग्रभाग से युक्त थे। इस प्रकार के राजमार्गों में, चरणकमल स्थापित करते हुए, एवं चारों ओर अपने नेत्रकमल को धारण करते हुए, सभी को सभी विषय में सर्वत्र अतिशय सुख देते हुए, श्रीकृष्ण ने, सभी गोपोंके सायंकालीन गो-दोहन की इच्छा में तत्पर हो जानेपर, सभी प्रकार की रसमयी कलाओं से (**रेव्यमाणः व्याप्यमानः 'रेवृङ् प्लुतौ' प्लुतिर्व्याप्तिः**) व्याप्त होकर, प्रीतिपूर्वक अतिशय कौतुक से युक्त होकर, जब दुग्ध-दोहन करना आरम्भ कर दिया, तब (**मारः काम एव इभस्तेन मृद्यमाना पीड्यमाना राजीव-राजी कमल-श्रेणी इव**) इस समाचार को सुनकर, कामरूप हाथी के द्वारा पीड़ित की गई कमलों की श्रेणी की तरह प्रतीत होनेवाली, व्रज की कुलाङ्गनाओं की श्रेणी ने, सास-ससुर आदि गुरुजनों के बल एवं भय को ठुकराकर, अटारियों के ऊपर चढ़ने के विषय में उत्पन्न हुए उत्साह से युक्त होकर, एवं अटारीपर चढ़ने की सहायता के लिये, मन को हर्षित करनेवाले प्रेमरूप काम के द्वारा, विशेष करके दिये हुए कर का अवलम्बन करके, (**प्रेमैव गोपरामाणां काम इत्यगमत् प्रथाम्। इत्युक्तेः**) हिरण के बच्चे के नेत्रों के विलासों की तरह, अपने-अपने नेत्रों के विलासों के द्वारा आकाश को, मानो कमलवनमय बना दिया ॥३८॥

इस प्रकार वे गोपियाँ, श्रीकृष्ण के मुखचन्द्र की सुधारूप नदी के प्रति, स्वयं ही चञ्चल होकर, प्रसन्नतापूर्वक चारों ओर से गिरनेवाली, अपनी नेत्ररूप मछलियों को, जब रोकने के लिये समर्थ न हो पायीं, तब नेत्रों के सुख को पूर्ण करनेवाले एवं गो-दोहन करते हुए, उन्हीं प्राणप्यारे के दर्शन करने लग गईं ॥३९॥

लघीयांसो हि नभसङ्गमा न भसङ्गमाय प्रभवन्ति, तथापि कविर्वराको वराकोपेन रसना-लोभेन वर्णयति ॥४०॥

तथा हि— पादाऽग्रे कृतपादुकं त्रिक-समुल्लासोल्लसत्पार्ष्णिकं
मध्ये न्यस्य घटीं पटोन्नमनतः प्रोद्यत्त्विषोर्जानुनोः ।
गोतुन्दव्यतिषङ्ग-सुन्दरदरक्षोभश्लथोष्णीषकं
पाणिभ्यां क्रमकुड्मलाङ्गुलिपुटं गां दोग्धि दुग्धं हरिः ॥४१॥

अपि च— अग्रमङ्गुष्ठतर्जन्योरुन्दयित्वा पयःकणैः ।
क्रमेण गोस्तनं क्षीरमपि क्षरदचक्षरत् ॥४२॥

तथा हि— वत्सादप्यधिकप्रियो भगवतः पाण्यम्बुजस्पर्शन-
स्नेहस्राविपयःपयोधरपुटा गौर्दुह्यमाना स्वयम् ।
धाराभिः सुगभीरघोषगहनामापूर्य सा दोहनीं
दोहन्यन्तरमेति यावदवनीं तावत् समापुप्लुवत् ॥४३॥

---

श्रीकृष्ण के गो-दोहन का विलास, निर्मल-व्यवसाय से युक्त था। अतः, उस प्रकार के गो-दोहन के विलास को, यथार्थरूप से, अरे भाइयो! ब्रह्मा आदि देवता भी कुछ कह सकते हैं क्या? अर्थात् नहीं। क्योंकि देखो, अत्यन्त छोटे पक्षी, नक्षत्र के संयोग के लिये, समर्थ नहीं हो पाते, अर्थात् ताराओंतक नहीं उड़ सकते। (**नभः पतन्त्यात्मसमं पतत्त्रिणस्तथा समं विष्णुगतिं विपश्चितः। (भा० १।१८।२३) इत्युक्तेः**) तथापि बिचारा दीन कवि, (**वरः श्रेष्ठः आकोपः दुर्दमत्वं यस्य तादृशेन रसनालोभेन इति स्वदैन्यं व्यञ्जयन्तमपि तमेव स्तावयति तस्य सरस्वती, यथा—वरं श्रेष्ठमेव आ सम्यक् कायति शब्दायते इति वराकः। तथा रसना आस्वादस्तल्लोभेन**) श्रेष्ठ एवं दुर्दमनीय 'रसना' (जिह्वा) के लोभ से वर्णन करता है। इस प्रकार अपनी दीनता को दिखानेवाले, कविकर्णपूर की सरस्वती, उन्हीं की स्तुति करा रही है, अर्थात् स्तुतिपक्ष में यह अर्थ है कि, भली प्रकार श्रेष्ठ ही बोलने के कारण, जो 'रसना', अर्थात् आस्वादन, उसी प्रकार के लोभ के वशीभूत होकर, कवि वर्णन कर रहा है ॥४०॥

देखो, गो-दोहन की शोभा :—श्रीकृष्ण, अपने दोनों करकमलों के द्वारा, जब गैया से दुग्ध-दोहन कर रहे थे, तब उनके दोनों हाथों की अंगुलियाँ, क्रमशः कमल की कलिका की तरह सिकुड़ रहीं थीं; उन्होंने अपने चरणों के अग्रभाग में पादुका धारण कर रखी थीं; अपनी पीठ के मेरुदण्ड के अधोभाग के भली प्रकार ऊँचा करने के कारण, शोभापूर्वक ऊपर को उठती हुई एड़ियों से युक्त थे; दोनों घुटनों के बीच में दोहनी धर रखी थी; उस समय पीताम्बर को ऊँचा करने के कारण, दोनों घुटनों की कान्ति प्रगट हो रही थी; और गैया की 'कुक्षि' (कोख) के परस्पर मिल जाने से एवं परस्पर के हिल जाने से श्रीकृष्ण की सुन्दर पाग कुछ ढीली हो रही थी ॥४१॥

किंच श्रीकृष्ण, अपने अंगुष्ठ एवं तर्जनी-अंगुली के अग्रभाग को, दुग्ध के कणों के द्वारा कुछ गीला करके, स्वतः झरते हुए दुग्धवाले गैया के स्तन से, लीलार्थ दुग्ध झराने लग गये ॥४२॥

देखो, श्रीकृष्ण के द्वारा दुही जानेवाली जो गौ थी, उसके स्तनों का जो पुट था, वह, अपने बछड़े से भी (**अधिकं प्रीणातीति अधिकप्रीस्तस्य**) अधिक तृप्त करनेवाले, भगवान् श्रीकृष्ण के करकमलों

**श्रीकृष्णस्य गोदोहनं दृष्ट्वा सखीनां वार्तालापः**

**एवं तदवेक्षणक्षणपरवशानां तासां वलभीगतानां भीगतानान्दोलेनापि समुत्कलिकया समुत्कलिकया चञ्चलेनाऽञ्चलेनाऽक्ष्णामीक्षमाणानां मनोरथमनोरथसहस्रेणापि दुर्वहं जनयामास ॥४४॥**

**तत्र कासाञ्चन काञ्चनकान्तलताकाराणां निजसहचरीजनैः सह सहजसौहार्दादसम्भ्रमेण भ्रमेण चाऽस्खलतः खलतश्च न भेद्यादात्महृदयं सदयं सरसं च प्रकाशयन्तीनां संलाप आसीत् ॥४५॥**

**'अयि सहचरि ! चरितमिव मे नयननिर्माणेन, यदम्बुधररुचिरस्य रुचिरस्य चिरस्य रस्यतमा पीयते, किन्तु करिष्यामो वपुरिदं पुरि दन्दह्यमानमवश्यमेतेन वश्यमेतेन नानाकलाकलापवत्तया, तत्रेयं मे युक्तियुक् तिग्मा मतिरुन्मीलति, केलिलतिकेऽलिमन्तरेण कमलिनी मलिनीभावमायाति । तदयि परमाङ्गने ! परमाङ्गनेऽस्मदीये समाने समानेतव्योऽयम्, पश्य मम मन्त्रकौशलम्' इति । साह,—'कथमिव ?' पुनरेषाह,—'सहचरि ! श्रूयताम् ॥४६॥**

---

के स्पर्श से उत्पन्न हुए स्नेह के द्वारा, दुग्ध को स्वयं ही बहा रहा था। अतः, वह गौ, स्वयं निकलनेवाली दुग्ध की धाराओं के द्वारा, सुन्दर एवं गम्भीर 'घूँ घूँ'-शब्द करनेवाली गहरी दोहनी को भरकर, जबतक दूसरी दोहनी आती है, तबतक भूमि को अपने दुग्ध से 'व्याप्त' (सराबोर) कर देती है ॥४३॥

**श्रीकृष्ण के गो-दोहन को देखकर सखियों का वार्तालाप**

इस प्रकार श्रीकृष्ण के गो-दोहन समय के दर्शनरूप महोत्सव के पराधीन होनेवाली, एवं अटारियोंपर बैठनेवाली, सास-ससुर आदि गुरुजनों के भयसे उत्पन्न कम्प से युक्त होकर भी, (**मुदां कलया सह वर्तमानया**) हर्ष की कला से युक्त सुन्दर उत्कण्ठा के द्वारा, अपनी-अपनी आँखों के चञ्चलकटाक्ष के द्वारा अवलोकन करनेवाली, उन गोपियों के मन में श्रीकृष्ण ने, (**अनसां शकटानां रथानां च सहस्रेणापि दुर्वहं मनोरथं जनयामास**) हजारों गाड़ी एवं हजारों रथों से भी, न ढोया जानेवाला मनोरथ, उत्पन्न कर दिया ॥४४॥

उस समय सुवर्ण की सुन्दर लताके-से आकारवाली, एवं भ्रम से भी न खिसलनेवाले, एवं खलों के द्वारा भी अभेद्य स्वाभाविक 'सौहार्द' (मित्रता) के कारण, सरस एवं दया से युक्त, अपने हृदय को प्रकाशित करनेवाली, उन गोपियों का, अपनी-अपनी सहचरी-जनों के साथ, हड़बड़ी को छोड़कर, परस्पर वार्तालाप होने लग गया ॥४५॥

"हे सहचरि ! मेरे नेत्रों की रचना, 'चरितार्थ' (सफल) हो गई। क्योंकि, जिनके कारण, मैं, मेघ से भी सुन्दर इन श्यामसुन्दर की अतिशय सरस आस्वादनीय कान्ति पानकर रही हूँ। किन्तु, अब तो हम, इस अपने शरीर को, जो कि इस पुरी के बीच में, गुरुजनों के सङ्कर्षण से बुरी तरह जला जा रहा है, (**भावगर्ह्यां यङ्**) अनेक प्रकार की कलाओं की श्रेणी की भावना से, भली प्रकार प्राप्त किये

पुरे प्रायोऽस्माकं प्रथमवयसो दुर्दमतया
न दुह्यन्ते गावः प्रसभमभयैः कैरपि जनैः ।
अतो दोहाभावाद् भवति विहते गव्यविभवे
गुरूणां हृद्व्योम्नि ज्वलति नितरां तापतपनः ॥'४७॥

साह,—'ततः किम् ?' एषाह,—
'त्वयैते वक्तव्याः कमलमुखि ! मुख्या हि गुरवः
कथं गा व्यर्थत्वं गमयथ वृथा दोहनमृते ।
यदालोके सद्यो दधति सुखदोह्यत्वमपि ताः
सुदुर्दान्ता यत्नादुपनयत तं दोग्धु स इमाः ॥४८॥

तदा तैराख्येयं क्व स कथय कोऽसाविति ततो
भवत्याऽऽख्यातव्यं सुमुखि ! यदिदं दृश्यत इह ।
ततस्तत्रोद्योगं सखि ! रचयिताऽसौ गुरुजनः
स्वकार्येषु प्राज्ञो भवति न कदाप्येष विमुखः ॥'४९॥

---

गये, इन श्यामसुन्दर के द्वारा, अवश्य ही वश में करने योग्य बना देंगी। इस विषय में, मेरी यह तीक्ष्ण-बुद्धि, युक्तियों का योग मिलानेवाली, प्रकाशित हो रही है। हे केलिलतिके ! सखि ! देख, कमलिनी, भ्रमर के बिना, मलिन हो जाती है; इसी प्रकार मैं भी, श्यामसुन्दर के बिना, मलिन होती जा रही हूँ। इसलिये हे श्रेष्ठ अङ्गने ! यह श्यामसुन्दर, मुझको, अपने परमश्रेष्ठ एवं समान स्थलवाले आँगन में, लाकर उपस्थित कर देना है। देख, मेरे मन्त्र के चातुर्य को।" सहचरी—"वह किस प्रकार ?" वह गोपी पुनः—"हे सहचरि ! सुन—॥४६॥

"हमारे ग्राम में, पहली अवस्थावाली गैयाएँ, दुर्दमनीय होने के कारण, भयरहित किन्हीं जनों के द्वारा, प्रायः हठपूर्वक भी, नहीं दुही जाती हैं। अतः, गो-दोहन के अभाव से, दूध, दही, घृतरूप धन के विनष्ट हो जानेपर, हमारे सास-ससुररूप गुरुजनों के हृदयरूप आकाश में, सन्तापरूप सूर्य, विशेषरूप से जलता ही रहता है ॥४७॥

सहचरी—"उस से क्या भाव निकला ?" गोपी—"हे कमलमुखि ! हमारे मुख्य-मुख्य इन गुरुजनों से, तुम कह दो कि, इन गौओं को दोहन के बिना, 'निरर्थक' (निष्फल) क्यों बना रहे हो ? अजी ! देखो, जिस व्यक्ति के दर्शनमात्र में, वे 'दुर्दान्त' (अदम्य) गैयाएँ भी, सुखपूर्वक दोहन करने के भाव को धारण कर लेती हैं, उस व्यक्ति को, प्रयत्नपूर्वक बुला लीजिये। वह व्यक्ति, इनका दोहन कर लेगा ॥४८॥

"उस समय वे गुरुजन, तुम से कहेंगे कि, वह व्यक्ति, कहाँ रहता है; और वह, कौन है ? हे सुमुखि ! इस प्रकार पूछने के बाद, तुम "कृष्ण के द्वारा किया जानेवाला सुखपूर्वक जो गो-दोहनकर्म दिखाई दे रहा है" इसको भली प्रकार कह देना। अर्थात् यह बता देना कि, नन्दलाल के दर्शनमात्र से, गोगण के स्तनों से, दुग्ध, स्वतः ही झरने लग जाता है। हे सखि ! उसके बाद तो वह गुरुवर्ग, उनके लाने

अथ चतुरा साह च,—'तुरासाहमधिव्रजपुटभेदनमाधिव्रजपुटभेदनमानन्दकारणं काऽरणं न करोति, तदुचितमेवैतत्, किन्त्वयं पित्रोरत्रोररीकृताधीनतया धीनतयापि वर्तमानो न स्वातन्त्र्यमाविष्करोति।' इयमाह,—'अलमनयाऽनयानुकूलवार्तया, वार्तया तु युक्त्या भूयते। श्रूयताम्—

व्रजस्य दुःखे च सुखे च तत्फल-,प्रभोगभाजाविव वत्सलत्वतः।
श्रुत्वोदितं मद्गुरुभिर्व्रजेश्वरौ, तत्कालमेनं विनियोजयिष्यतः ॥५०॥

अथैवमन्योन्यकौतुककथाप्रसङ्गरङ्गेण रसमयं समयं गमयन्तीषु तासु कृतलीला-दोहोऽलीला-दोहोचितयाऽऽचितो वनमालयाऽऽलयाय चलितः ॥५१॥

चलता चलतारानुकारहारेण हारेण विलसदुरा दुराक्रमश्रीः परितो नयनकमल-व्यापारेणाऽपारेणानन्दाऽकूपारेण प्लावयन्निव व्रजनगरनागरीगरीयोगुरुगौरवग्राहग्राहतुडित-हृत्तडागानवहेलयाऽऽलयान्तिकमाससाद ॥५२॥

---

के विषय में, स्वतः उद्योग करेगा। क्योंकि, यह हमारा गुरुवर्ग, विशेष ज्ञानवान् है। अतः, अपने कार्यों में कभी भी विमुख नहीं होता है। तात्पर्य—अपने स्वार्थ के लिये, वे, श्रीकृष्ण को अवश्य ही बुलायेंगे। अतः, हमारे मनोरथ भी सफल हो जायँगे ॥४९॥

उसके बाद वह चतुर सहचरी—"हे सखि! इस व्रजरूप नगर में, भक्तों की मानसिकव्यथा के समूहरूप सम्पुट का भेदन करनेवाले, एवं आनन्द के कारणरूप, इन्द्रस्वरूप कृष्णचन्द्र को, कौन-सी अङ्गना, रक्षक नहीं बनाती? अपितु, सभी बनाती हैं। इसलिये तुम्हारा कथन भी उचित ही है। किन्तु, ये श्रीकृष्ण, **(धियो बुद्धेः इनतया प्रभुत्वेन वर्तमानोऽपि)** बुद्धि की प्रभुता से युक्त होकर भी, यहाँपर माता-पिता की अधीनता अङ्गीकार करने के कारण, स्वतन्त्रता का आविष्कार नहीं करते हैं, अर्थात् उनकी आज्ञा के बिना कहीं नहीं जाते।" गोपी—"अनीति की अनुकूलता से भरी हुई इस बात से कोई प्रयोजन नहीं है। नीरोग तो युक्ति ही होती है; जो सब जगह, चल जाती है। अर्थात् युक्ति ही प्रबल है। सुन—वे 'दोनों व्रजेश्वर' (श्रीनन्द-यशोदा) वात्सल्यभाव के कारण, इस व्रजमात्र के सुख-दुःख में, अर्थात् व्रजवासियों के सुख-दुःख के फलभोग में, अपने को सम्मिलित मानते हैं। अतः, मेरे गुरुजनों के कथन को सुनकर, इन श्रीकृष्ण को, इस कार्य के लिये, तत्काल नियुक्त कर देंगे" ॥५०॥

उसके बाद वे गोपियाँ, इस प्रकार परस्पर कौतुकमय कथाप्रसङ्ग के द्वारा, जब रसमय समय को बिता रही थीं, तब श्रीकृष्ण, लीलापूर्वक गो-दोहन करके, वनमाला से व्याप्त होकर, अपने भवन के लिये चल दिये। **(अलीनां भ्रमराणां इला गिरस्तासां दोहः प्रपूरणं तदुचितया तत्समवेतया 'उच समवाये' इति धातोः। "गोभूवाचस्त्विडा इला" इत्यमरः)** वह वनमाला, भ्रमरों की वाणियों की पूर्ति से युक्त थी, अर्थात् उसपर भ्रमरगण गुञ्जार कर रहे थे ॥५१॥

चलनेवाले ताराओं के समान चञ्चल हार के द्वारा सुशोभित वक्षःस्थलवाले, एवं अदम्य शोभा से युक्त श्रीकृष्ण, अपार आनन्द के समुद्रस्वरूप, अपने नेत्रकमल के व्यापार के द्वारा, व्रजनगर की नागरी-जनों के गुरुगौरवरूप महान् ग्राह के द्वारा ग्रहण करने से, टूटे हुए हृदयरूप सरोवरों को, मानो चारों ओर से तिरस्कारपूर्वक पूर्ण करते हुए, अपने भवन के निकट आ गये ॥५२॥

**तासां च नयनकमलानि यावदालोकं लोकं विलङ्घ्य तन्मुखाभिमुखाभिसारसारस्येन निर्निमेषाणि जातानि, अनालोकं प्राप्य प्राप्यकारित्वनियमेन पुनर्निवृत्तानीव, मनांसि तु ललितविलसितेन तेन सहैव सुखशयने तस्यैव सुषुपुः ॥५३॥**

**एवमहनि हनिष्यद्द्रावकरालभावकराल-वियोगवेदना-वेदनास्थानाभावादात्मनो मर्मणि मर्मणि सञ्चारिणी विषविसर्पज्वालेव यातना या तनावुन्मीलति, तां खलु दिवसाऽवसान-तत्समागमागन्तुकदर्शनेन निदाघप्रदोषदोषराहित्यैधितशोभशोभमान-तद्बहिर्विहार-दर्शनेन च निर्वापयन्ति तदनुरागिण्यः ॥५४॥**

**एवं पुनरहरहरहतपराक्रमः क्रमविवर्धमानकौतुको धेनुगणाऽवने वने विहरन् निदाघ-समयं व्यतीयाय ॥५५॥**

**वर्षावर्णनम्**

**ततश्च ततश्चरितमाधुर्यमहिम्ना मधुरितभुवनतलोऽवनतलोकरसदालोकः सह सहचरैः कुतूहलिना हलिना च धेनुगणाऽवनाय वनाय गच्छन्निच्छन्निजकौतुकखेलां खे लाञ्छित-जलदाङ्कुरां कुराङ्कन्यकारिणीं चरणपरिचरणपरिभावनया भाव-नयाभ्यामुपचितां दासीव-**

---

उन गोपियों के नेत्रकमल तो, जहाँतक दिखाई देता रहा, वहाँतक सब जनों को लाँघकर, श्रीकृष्ण के मुख की ओर जाने की सरसता के कारण, निर्निमेष हो गये थे। पुनः श्रीकृष्ण के दर्शन को न पाकर, प्राप्यकारित्व नियम के अनुसार, अर्थात् "इन्द्रियों की सामर्थ्य, अपने द्वारा प्राप्त हुए पदार्थ में ही चलती है, अप्राप्त में नहीं" इस नियम के अनुसार, मानो पुनः निवृत्त-से हो गये। किन्तु, सबके मन तो, किसी प्रकार का प्रतिबन्ध न होने के कारण, मनोहर विलासवाले उन प्राणप्यारे के साथ ही, उन्हीं की सुखमयी शय्यापर शयन कर गये ॥५३॥

इस प्रकार दिन में, पीडाकारक भयङ्कर तीक्ष्ण किरणों के द्वारा, दोषप्रद वियोग के कारण, होनेवाली वेदना के निवेदन के स्थान के अभाव से, अपने-अपने शरीर में प्रत्येक मर्मस्थान में, विष के फैलने की सञ्चारिणी ज्वाला की तरह, जो पीडा उत्पन्न होती है, उसको तो श्रीकृष्णानुरागिणी वे गोपियाँ, दिन की समाप्ति के समय, उनके समागम के कारण, आगन्तुक दर्शन के द्वारा, तथा ग्रीष्मकाल के प्रदोष की दोषरहितता के कारण, बढ़ी हुई शोभा से शोभायमान, उनके गौ-दोहन आदि विहारों के दर्शन के द्वारा दूर करती रहती हैं ॥५४॥

इस प्रकार प्रतिदिन, अविनष्ट पराक्रमवाले श्रीकृष्ण ने, गोगण की रक्षा करने के विषय में, क्रमशः बढ़नेवाले कौतुक से युक्त होकर, वन में विहार करते हुए, ग्रीष्मकाल को व्यतीत कर दिया ॥५५॥

**वर्षाऋतु वर्णन**

अब, क्रमप्राप्त वर्षाऋतु की लीलाओं का वर्णन करने के लिये, पहले वर्षाऋतु का ही वर्णन करते हैं। ग्रीष्मऋतु के बाद, अपने चरित के माधुर्य की महिमा के द्वारा 'ततः' (विस्तृत) होनेवाले, अतएव भुवनतल को मधुर बनानेवाले, एवं विनम्रजनों को रसदायक दर्शन देनेवाले, श्रीकृष्ण, समस्त सखाओं

**दासीवनपरां परिचर्यायाश्चकितचकितदरोन्मीलच्चपलाचपलाक्षीम्, दरदलित-ललितमालतिका-लतिका-कुसुमसुमधुर-मालभारिणीं मेदुरदुरवापशोभकदम्ब-कदम्बक-विपुलपुलकधारिणीं लघुलघुविगलज्जलदजलदरबिन्दुनिकराश्रुस्निग्धमुग्धदिङ्मुखां कुसुमभरभरित-ककुभावलि-वलित-गन्धवह-ललित-निःश्वासाम्, सरसतर-तरङ्गित-मदमयूर-विकच-कलाप-कचकलाप-शोभितां तरलतर-ललित-विसकण्ठिका-मुक्ताकण्ठिकामुक्तामभितः सञ्चरदिन्द्रगोपगो-पदयावक-चिह्नां मरकतमणिमञ्जरी-जरीजृम्भमाणता-हारि-हारित-नव-यवस-यवसरसरसातल-तल्पाम्, रसद-रसदब्द-शब्दमधुरतर-कण्ठनादामतिघनायमानवनराजि-राजितं नीलिमानमेव नील-मंशुकमंशुकमनीयं वसानामवसानामलसरसां तरोलम्ब-रोलम्बघटा-कटाक्षपातामवनीप-नीप-पराग-परागताधिवासां प्रावृषेण्यां लक्ष्मीमालोकयामास ॥५६॥**

**ततश्च समुचितमौषधमिव निदाघतपनतपन-तप्तजीवजीव-निकरस्य रस्यतमेन**

---

के साथ, एवं परमकौतुकी बलदेवजी के साथ, गोगण की रक्षा के लिये वन में जाते-जाते, वर्षाऋतु की शोभा को देखने लग गये (यह अन्वय है)। वर्षाऋतु की शोभारूप वह नायिका, अपने कौतुकमय खेलों के उपयुक्त थीं; आकाशरूप दर्पण में अपने शरीर के वर्णवाले मेघ के अंकुर से चिह्नित थी; पृथ्वी को रङ्ग-बिरङ्गी करनेवाली थी; श्रीकृष्ण की चरणसेवा की सर्वतोभावमयी भावना के द्वारा, प्रेमभाव एवं नीति के द्वारा परिपूर्ण थी; दासी की तरह सेवा की सिलाई में भली प्रकार तत्पर थीं; चकित हो-होकर धीरे-धीरे दो दिशाओं में चमकनेवाली बिजलीरूप चञ्चलनेत्रों से युक्त थी; कुछ खिली हुई सुन्दर मालतीलता के पुष्पों की सुमधुर माला धारण कर रही थी (**मालभारिणी शब्दे "इष्टकेषीकामालानां चिततूल भारिषु" इति सूत्रेण ह्रस्वः**); एवं स्निग्ध, तथा दुर्लभ शोभा से युक्त कदम्ब के पुष्पवृन्दरूप विशाल रोमाञ्चों को, मानो हर्षपूर्वक धारण कर रही थी; धीरे-धीरे गिरनेवाले मेघों के जलों की थोड़ी-थोड़ी बिन्दुश्रेणीरूप आनन्दमय अश्रुओं के द्वारा, स्निग्ध एवं 'मुग्ध' (मनोहर) दिशारूप मुख से युक्त थी; पुष्पों की अधिकता से परिपूर्ण 'ककुभावली' ('अर्जुन'-नामक वृक्षों की श्रेणी) से युक्त सुगन्धमय पवनरूप सुन्दर श्वासों से युक्त थी (**ककुभोऽर्जुनः इत्यमरः**); एवं अतिशय सरस नृत्य से तरङ्गित मत्तमयूरों के फूले हुए पङ्खरूप केशकलाप से सुशोभित थी; अत्यन्त चञ्चल एवं सुन्दर बक-पंक्तिरूप मोतियों की कण्ठी, मानो गले में बाँध रही थी; एवं चारों ओर विचरण करनेवाली 'इन्द्रगोप' (बीरबहूटी)-नामक रक्तवर्णवाले कीटविशेषों की 'गो' (किरण)रूप महावर से युक्त चरण-चिह्नोंवाली थी; मरकतमणिमयी मञ्जरी के अतिशय प्रकाश को हरनेवाले एवं हरेवर्ण के नवीन घासरूप जौओं के द्वारा सरस भूतल ही, मानो उसकी शय्या थी; रस की वर्षा करनेवाले शोभायमान मेघों का शब्द ही, मानो उसका सुमधुर कण्ठनाद था (**रसद् इति रलयोरैक्यात्**); एवं मेघों के समान अतिशय सुन्दर नवीन वनों की श्रेणी में प्रकाशित नीलिमा-गुणरूप एवं कान्ति से मनोहर, मानो नीली साड़ी को धारण कर रही थी; 'अवसान', अर्थात् परिणाम में भी निर्मल एवं सरस थी (अन्य नायिकाओं की अपेक्षा, उसकी यही विलक्षणता थी); (**तरसा वेगेन लम्बन्ते चलन्तीति तरोलम्बा ये रोलम्बा भ्रमरास्तेषां घटेव कटाक्षपातो यस्यास्ताम्**) वेग से चलने-वाले भ्रमरगण ही, मानो उसके कटाक्षपात थे; (**अवनीं पाति आच्छाद्य छायया रक्षतीति अवनीपो यो नीपपरागः कदम्बकिञ्जल्कः तेनैव परागतः प्राप्तः अधिवासः सुगन्धीकरणं यस्यास्ताम्**) अपनी घनी छाया के द्वारा, पृथ्वी की रक्षा करनेवाले कदम्बवृक्ष के 'पराग' (पुष्परज) के द्वारा प्राप्त, 'अधिवास' (अतर, फुलेल आदि सुगन्धित द्रव्य) से युक्त थी ॥५६॥

कालभिषजा चिकित्सितं विचिकित्सितं विहाय हायनमध्ये स एव समयो रसमयो रम्यश्चेति सकलैरेव निरणायि ॥५७॥

ततश्च, उच्छ्वसितमिव धरण्या, उल्लसितमिव धरणिरुहैः, मेदुरितमिव गगनतलेन, आकृष्ट इव दिग्व्रततिव्रातः, निद्रित इव वासरमणिः, प्रोषित इव सन्तापः, गर्वितमिव मयूरैः, आनन्दितमिव दात्यूहैः, सरसितमिव चातकैः, हसितमिव कदम्बैः, आलिप्तमिव मृगमदैर्जगदण्डभाण्डविवरम्, स्नाता इव गिरयः, धौता इव वनवीथयः मांसलतया लुप्तानीव पुलिनाऽस्थीनि तरङ्गिणीनाम्, निस्तरङ्गरङ्गाणि कुरङ्गयूथानि, नातिदूरचारीणि गोधनानि ॥५८॥

किं बहुना ? व्रजपुरपुरन्दरकिशोरस्य च रस्यचरितासीदसौ वर्षासमयलक्ष्मीः ॥५९॥

यत्र तेषु तेषु दिवसेषु अतिसौलभ्य-लभ्यमान-शुभगन्ध-गन्धतृण-लव-लवन-मसमसाय-मानरवरवण-दशनैः शनैः शनैश्चरणसञ्चरण-सञ्चीयमान-मान्थर्यैः सहजमशकदंशदंशविरहेण केवल-बलमानरुचिरता-चिरतायै विलसदच्छपुच्छपुटान्दोलदोलद्वालधिललितैः क्षणमात्र-

---

उसके बाद रस के कार्य में परमनिपुण 'काल' (समय)रूप वैद्य के द्वारा 'चिकित्सित' (इलाज किये गये), ग्रीष्मकालीन सूर्य के ताप से सन्तप्त जीवनवाले, जीवसमूह के लिये समुचित औषध की तरह, 'विचिकित्सित' (संशय), (विचिकित्सा तु संशयः) को छोड़कर, सभी लोगों ने यह निर्णय कर लिया कि, वर्षभर के बीच में, वही समय, रसमय एवं रमणीय हो गया ॥५७॥

उसके बाद धरती ने तो, मानो श्वास ही लेना आरम्भ कर दिया; समस्त वृक्ष, मानो उल्लास में भर गये; आकाशतल, मानो स्निग्ध-सा हो गया; मेघों से आच्छादित होने के कारण, दिशारूपलताओं का समूह, मानो आकृष्ट-सा हो गया, अर्थात् निकटवर्ती-सा प्रतीत होने लगा; एवं 'वासरमणि' (सूर्य), मानो निद्रित-से हो गये; सन्ताप तो, मानो चला ही गया; मयूर भी, मानो गर्वित हो चले; 'दात्यूहगण' (जल के कौआ), मानो आनन्दित हो गये; चातकगण भी, मानो सरस या शब्दयुक्त हो गये; कदम्ब तो, मानो हँसने लग गये; ब्रह्माण्ड का भाण्डरूप 'विवर' (छिद्र) तो, मानो कस्तूरीगण से आलिप्त-सा हो गया; पर्वतों ने, मानो स्नान कर लिया; वन की पंक्तियाँ, मानो धुल-सी गईं; एवं समस्त नदियों की पुलिनरूप हड्डियाँ, भरपूर जल से, मानो लुप्त-सी हो गईं; तथा घास-भूस बढ़ जाने के कारण, मृगों के झुण्ड, तरङ्ग-रहित राग-रङ्गवाले हो गये; और घास की सर्वत्र सुलभता के कारण, गोधन भी, विशेष दूर चरने को नहीं जाने लगे ॥५८॥

विशेष कहने से क्या ? देखो, यह वर्षा के समय की शोभा, व्रजपुरमहेन्द्र-श्रीनन्दकिशोर के लिये भी, रसमय चरित्रवाली हो गई ॥५९॥

गोगण, जब शयन करने लग गया, तब वे श्रीकृष्ण, तरुणतरु के मूलभाग को अलंकृत करते हुए, एवं मल्लारराग का आलाप करते-करते, 'श्रुति' (स्वरों के आरम्भ में किया जानेवाला शब्दविशेष) धारण करने लग गये (यह तो हुआ अन्वय। अब, क्रमशः व्याख्या होगी)।

जिस वर्षाऋतु में, उन-उन दिनों में अत्यन्त सुलभता से उपलब्ध होनेवाली सुन्दर गन्धवाली

सञ्चारजनितोदरम्भरितया भरितया तृणादनाऽलंधियाऽधियापितविश्रामाभिलाषैर्नैचिकी-निचयैर्मेदुरदुरवशादद्दुरवशादशादहरितप्रदेशमध्यमध्यवस्थाय भगवदभिमुखं मुखं विधाय रोमन्थमन्थरमलसलसदादरदरघूर्णमानचटुलेक्षणक्षणदैः क्षणदैर्घ्येण यदि सुखं शयितुमारेभे, तदाः सह सहचरबालकैर्बालकैरवसितहसितहततमाः कन्दुकीकृतनवकदम्बकोरको रचित-कन्दुकखेलालसः खे लालसलसदमरनगर-नागरीगरीयोदिदृक्षावैकल्यकलयतायामनुग्रहाग्रहात्त-सरसतयाऽऽततया तत इतो मेघैरेवान्तरान्तरायतामपहाय स्ववशकलितशकलितभावेन यदि तस्थे, तदाऽन्तराविसृमर-भानु-भानुजालजाऽऽलस्य-लस्यमानः श्रमजल-शीकरकरम्बितवदन-बिम्बो बिम्बोज्ज्वलमधुराधरो धरोरसि कन्दुकखेलातो विरम्य रम्य-तरुतरुणमूलमलङ्कुर्वन्, पुनरपि घनीभूत-घनघटा-घटितघनसार-त्रसरेणुकल्प-घनरसबिन्दुना ततमालमालतिका-लतिका-कुसुमगन्धवाहेन गन्धवाहेन सेव्यमानोऽव्यमानोत्तम-मधुर-लीलावलिः, वलित-ललिताङ्गतयाऽऽगतयाऽतिपरभाग-भागधेयं गोचारण-लकुटिकापुटिकापुरोभागापवर्जित-वामकक्षतलोऽक्षतलोभनीयशोभः सुरुचिर-वामजङ्घोपरि-परिगमित-दक्षिणमहोजङ्घाल-

---

'गँधेल'-नामक घास के अग्रभाग का छेदन करने में जो मसमसायमान ध्वनि, वह गोगण, उस प्रकार की ध्वनि से युक्त दाँतोंवाला था। एवं वह गोगण, धीरे-धीरे चरणों के द्वारा विचरण करने के कारण, दूर जाने में शिथिलता का उपार्जन कर रहा था। श्रीवृन्दावन की स्वाभाविक गुणवत्ता के कारण, स्वभाव से ही मक्खी-मच्छरों के काटने के अभाव से, वह गोगण, केवल प्राप्त होनेवाली शोभा की बहुत देर की स्थिति के लिये, शोभायमान निर्मल पुच्छश्रेणी के आन्दोलन से, चञ्चल अग्रभाग से सुशोभित हो रहा था। एवं क्षणमात्र के सञ्चार से, उदरपूर्ति हो जाने के कारण, घास खाने के विषय में 'अलंबुद्धि' (स्पृहा-शून्यता) से परिपूर्ण होने से, प्राप्त किये हुए विश्राम की अभिलाषा से युक्त था। एवं जो 'प्रदेश' (स्थान) स्निग्ध है, एवं चारों ओर कीचड़ से रहित है, अतएव खेद से रहित है, और 'शाद' (नवीन घास) से हरा-भरा है, वह गोगण, उस प्रकार के स्थान के मध्य में बैठकर, जुगाली से शिथिल अपने मुख को, श्रीकृष्ण की ओर करके, आलस्य से सुशोभित आदर से युक्त, कुछ घुमाने-से सुन्दरतापूर्वक जो देखना, उस प्रकार के निरीक्षण के द्वारा, श्रीकृष्ण को हर्ष दे रहा था। अतः, कुछ देर हो जाने के कारण, वह गोगण, जब सुखपूर्वक शयन करने लग गया, तब छोटे सफेद कमल के समान अपनी सफेद हँसी के द्वारा, अन्धकार को दूर करनेवाले श्रीकृष्ण, नवीन कदम्ब की कलिकाओं की गेन्द बनाकर, ग्वालबालों के साथ रचे हुए गेन्द के खेल में, रस से युक्त होकर, एवं 'खे', अर्थात् स्वर्ग में अतिशय लालसा से सुशोभित, स्वर्गीय देवाङ्गनाओं की भारी दर्शन की इच्छा से, प्रबल विकलता हो जानेपर, अनुग्रह के आग्रह से ग्रहण की हुई सरसता का विस्तार हो जाने के कारण, मेघों ने ही (श्रीकृष्ण के ऊपर से) इधर-उधर हटकर, देवाङ्गनाओं के दर्शन के बीच में आनेवाले व्यवधान को छोड़कर, स्वतन्त्रता से खण्ड-खण्ड होकर, जब स्थिति स्वीकार कर ली, तब (श्रीकृष्ण) आकाश के बीच में अपने ऊपर फैलनेवाले सूर्य के किरणसमूह से उत्पन्न हुए आलस्य से शोभायमान होकर, पसीने की बूँदों से मिश्रित मुखबिम्ब से युक्त होकर, बिम्बफल के समान उज्ज्वलमधुर अधर से युक्त होकर, भूतलपर गेन्द के खेल से विराम लेकर, रमणीय तरुणवृक्ष के मूलभाग को सुशोभित करते-करते, फिर भी घनीरूप से अपने ऊपर आई हुई, घनों की घटा के द्वारा

जङ्घालतो निजविलासमिव बहुधैवतं सपरहितं मनोमल्लारं मल्लारं रागमालपन्मुरलीर-लीलया लयाभिरामेण गानेन वनपरिसरतः परिसरतः कुरङ्गनिकुरानुत्कण्ठयन् कण्ठयन्नव-वनमालो धेनुगणमप्युत्कर्णयन्नाकर्णयन्नात्मसहचरदत्तश्रुतिं श्रुतिं निदधे ॥६०॥

तदा तदाकर्णनकर्ण-नमदमृतधारापातपात-महिमन्यसुभृतां सुभृतां करणव्यापार-पार-प्राप्तिं कारयति रयतिग्मतया प्रमदघनानां घनानां हर्षाश्रुद्रव, इव दुर्निवारा जलस्रुतिर्यदि समजनि, तदा तमासारं कमठपृष्ठकाठिन्यधरधरणितलकल्पिततल्पतयाऽल्पतयापि न जात-पङ्किलतया किल तया नोद्वेगकरं गुरुतराहारोष्णताशमनतया शमनतया तन्वाऽतन्वा-नन्दपरया सेहे सेहेहित-भगवदालोका लोकातीता गवां श्रेणी ॥६१॥

ततश्च, तमालोक्य लोक्य-सहचरनिकरेण करेण सरसमूर्ध्ववितानितानि मूर्धनि तानि तानि निजनिजचेलाञ्चलानि तैः श्रीकृष्णस्यैव निष्कपटपटमण्डपतामापद्य सपद्य-

---

उत्पन्न, कर्पूर के कण के समान जलबिन्दुओं से युक्त, एवं विस्तृत श्रेणीवाली मालती की लताओं के पुष्पों की सुगन्ध को धारण करनेवाले. वायु के द्वारा सुसेवित होकर, अपनी मधुरलीला की श्रेणी की रक्षा में तत्पर होकर, एवं सुन्दरता की पराकाष्ठा को प्राप्त सुन्दर त्रिभङ्ग-ललित रूप से खड़े होकर, गोचारण की सहायक 'लकुटिका' (छड़ी) के अग्रभागपर अपनी बाईं-बगल के तलभाग को रखकर, परिपूर्ण लुभाने-वाली शोभा से युक्त होकर, अपनी सुन्दर बाईं-जँघा के ऊपर, तेज के वेग को धारण करनेवाली दाहिनी जँघालता को धरकर, नवीन वनमाला को कण्ठ में धारण करके, अनेक प्रकार से प्रसिद्ध अपने लीला-विलास की तरह, दूसरों के हित से युक्त, एवं मनरूप मल्ल को ग्रहण करनेवाले, 'मल्लार'-नामक राग की आलापचारी करते हुए, मुरली को प्रेरित करनेवाली लीला के द्वारा, एवं ताल-लय से मनोहर गायन के द्वारा, वन की निकटवर्ती भूमि में भ्रमण करनेवाले मृगों के झुण्ड को उत्कण्ठित करते-करते, तथा गोगण को भी ऊँचे कानों से युक्त करते हुए, एवं मल्लारराग को सुनते हुए, अपने सखाओं ने जिसमें दोनों कान लगा दिये हैं, उस श्रुति को, अर्थात् स्वरों के आरम्भ में किये जानेवाले शब्दविशेष को, धारण करने लग गये ॥६०॥

उस समय उस श्रुति के श्रवण से, कानों में आनेवाली अमृतधारा के गिरने से सुरक्षित महिमा में, प्राणियों के इन्द्रियों की चेष्टा की पार प्राप्ति को, (श्रीकृष्ण) जब सुपुष्टरूप से करा रहे थे, हर्ष के कारण घनीभूत 'घनों' (मेघों) के वेग की तीक्ष्णता से हर्षमय अश्रुप्रवाह की तरह, जब निवारण न करने योग्य जल की वर्षा होने लग गई, तब वह गोश्रेणी, उस धाराप्रवाहमयी वृष्टि को सुखपूर्वक सहने लग गई। क्योंकि, वह गोश्रेणी, लोकातीत थी, एवं इस वर्षा होने के समय में भी, भगवान् के दर्शन की चेष्टा में तत्पर थी। एवं वह गोश्रेणी, कछुआ की पीठकी-सी कठोरता धारण करनेवाली धरतीपर, अपनी शय्या बनाकर बैठी थी। अतएव वहाँपर थोड़ा-सा भी कीचड़ नहीं हुआ था। धाराप्रवाह की अधिकता न होने के कारण, वह धारासम्पात, गोश्रेणी को कुछ भी उद्वेगकारक नहीं था; बल्कि, अधिकतर आहार की गरमी को शमन करनेवाला होने के नाते, सुखरूप ही था। इसलिये वह गोश्रेणी, उस वर्षा को असंकुचित एवं महान् आनन्द में तत्पर अपनी देह के द्वारा, सुखपूर्वक सह रही थी ॥६१॥

उसके बाद उस धारासम्पात को देखकर, दर्शनीय सखागण ने, अपने-अपने अनेक प्रकार के दुपट्टा, श्रीकृष्ण के मस्तकपर अपने-अपने हाथ से ऊपर की ओर तान दिये। ऊपर ताने हुए उन वस्त्रों ने,

**समञ्जसमिव विगलदम्बुधराम्बु धरायामेव पातयामासे, मासेव्यमानस्य व्यमानस्य वपुरुपरि ॥६२॥**

**पुरुपरितोषेण च जगदे,—'जगदेकवल्लभ ! स्वभावोऽयं मल्लाररागस्याऽपरागस्याऽपरोक्ष एव यदस्य जलधराऽऽगमकानि गमकानि । किन्तु नीरवनीरवर्ष-व्यपदेशरोदनकारिता कारिता भवद्‌गान-कौशलेनैव । तदलं गानकलया कलयामो न घनाघनाच्छन्ने दिनकर-करनिकरे दिनमर्यादा मर्यादारक ! चपलमेव चलामोऽचलामोदमेदुरं दुरन्तं ते मुरलीकलकुलं विरसतु विरमतु च धाराधरधारा, धरणितलतल्पादुत्थापयामो गाः ॥६३॥**

**इति सहचरकृतसरसरभसपरिहासहासपेशलवदनविधुरविधुरमहा महामधुरो विरचितवंशीध्वानमध्वानमभिसारयन् धेनुगणं दिशि विदिशि विहितविलोकनो लोकनोन्नूय-मानचरितो घनमहसा महसादरेणेव निरुध्यमानप्रसारसारस्यैः कुवलयवलय-महामारकत-कतमप्रमुखमुखमोटनकरैरङ्गतरङ्गतरलता-समधिकोच्छलद्भिरतिविस्मयधामभिर्धामभिरन्या -**

---

श्रीकृष्ण की सेवार्थ निष्कपटभाव से तम्बूरूप में परिणत होकर, असमञ्जसपूर्वक गिरते हुए मेघों के जल को तत्काल धरतीपर ही गिरा दिया; किन्तु, श्रीकृष्ण के मस्तकपर नहीं । क्योंकि श्रीकृष्ण तो, उस समय सखाओं के वस्त्रों के मण्डप की शोभासे सेवित हो रहे थे, एवं अपमान से रहित थे । क्योंकि, मानाऽपमान से रहित व्यक्ति ही, सेवा के योग्य होता है । अतः, उनके शरीरपर एक बिन्दु भी, नहीं गिरने दिया । यही समयोचित सेवा है ॥६२॥

सखाओं ने महान् आनन्दपूर्वक श्रीकृष्ण से कहा कि, "हे जगदेकवल्लभ ! (सभी के मुख्य-प्रीतिपात्र !) देखो भैया ! इस मल्लारराग का यह (**अपराक्, न परा अञ्चतीति अपराक् प्रकृष्ट इत्यर्थः**) 'प्रकृष्ट' (अत्युत्तम) स्वभाव प्रत्यक्ष है कि, इस राग के गमक केवल मेघों को बुला लेते हैं, बरसाते नहीं; किन्तु, नीरवतापूर्वक नीर की वर्षा के बहाने, जो प्रेममय रुदन करने का भाव है, यह तो केवल, आपके गान की कुशलता से ही किया गया है । तात्पर्य—दूसरे व्यक्तियों के मल्लारराग गानेपर, केवल बादल ही छा जाते हैं, बरसते नहीं; किन्तु, आपके द्वारा गाये गये, मल्लारराग में तो, ये बादल वर्षा के मिष, मानो प्रेमाश्रु बहा रहे हैं । इसलिये अब गानकला से कोई प्रयोजन नहीं है । क्योंकि, सूर्य की किरणों का समूह, वर्षालु मेघों से ढक जानेपर, हम सब, दिन की मर्यादा को नहीं देख पा रहे हैं; अब, दिन कितना रहा है ? यह बात नहीं समझ पा रहे हैं । (**वर्षुकाऽब्दो घनाघनः इत्यमरः हे मर्यादारक ! मरी मारी तस्या दारक ! खण्डक ! अथवा मर्यादामियर्ति प्राप्नोतीति तथाविध !**) हे हारी-बीमारी को खण्डन करनेवाले ! अथवा मर्यादा को अङ्गीकार करनेवाले ! मर्यादापुरुषोत्तम ! श्याम ! अतः भैया ! अब तो यहाँ से शीघ्र ही चल दें । क्योंकि, आपकी मुरली की सुमधुर ध्वनिश्रेणी अपार है, एवं स्थिर आनन्द से स्निग्ध है । इसलिये इसको तो, अब समाप्त कर दीजिये । अतः, जलधरों की धारा भी समाप्त हो जाय; और अपनी सब गौओं को भूतलरूप शय्या से उठा लें ॥६३॥

इस प्रकार सखाओं के द्वारा किये गये, सरस हर्षमय परिहास से उत्पन्न हुए हास्य से, सुन्दर मुखचन्द्रवाले, उत्कृष्ट तेजवाले, महान् मधुर श्रीकृष्ण, वंशीध्वनि करके, प्रत्येक मार्ग में गोगण को चलाते-चलाते, दिशा-विदिशा में, अर्थात् प्रत्येक दिशा में अवलोकन करके, जनमात्र के द्वारा अतिशय

दृश इव दृश्यमानोऽमानोदारश्रीः सजलधरजलधरणितल-चलनचलनबालधीनां खरखुरखुरप्रक्षोदेनापि नोद्धूनितधूलीनां धेनूनां गणमनु मनुजाकृतिब्रह्मतया मतयाऽऽख्यातः ख्यातः परागतपरागोपराग-नीलसरोजस्तोम इव द्वितीय इव महीमहीयःसौभाग्यरूपी रूपी घनरसदः पीनापीनाभोगभारविवशतया मन्दमन्दमलसमलसमुपव्रजन्तीर्व्रजन्तीव्रतया चालयितुं त्वराव्यञ्जकेन रञ्जकेन रंहसा वेणुनिनदस्य धेनूर्नोदयन्नदूरे पुरश्रियं ददर्श ॥६४॥

### वनात् प्रत्यागमनसमये नन्दग्रामस्याऽपूर्व-शोभादर्शनम्

सा हि आसार-सारसलिलैः स्नातेव, मेघमहो-महोज्ज्वल-नीलशाटिकयाऽऽशाटिकया कयाचन समावृतावयवेव, प्रतिभवन-पटल-पटल-पटलपरिगत-मदमेदुरकलापिकलापि-कलापैरायतायतैः स्नानतिमितममितमतिघनं केशपाशं प्रसार्य शोषयन्तीव, घनमुक्तप्रतीचीमुखसन्ध्यारागसन्ध्यारागप्रतिबिम्बबिम्बप्रभादूरसिन्दूरशोभाल-भालस्थलेव समनुक्रत-गवाक्षगवाक्ष-निकुरम्बेण श्रीकृष्णरूप-सौन्दर्यानयन-चतुर-नयन-चतुरशीतिसहस्रेणेव, सुकृतसुकृतपाकलब्धेनेव पश्यन्तीव, घनमहोन्नत्या निरातपताकान्त-पताकान्त-करकिशलयैरिव कृष्णा-

---

प्रशंसित चरित से सम्पन्न होकर, एवं अपने शरीर के लोकोत्तर तेजों के द्वारा, मानो दूसरे-से ही प्रतीत हो रहे थे; शरीर के वे तेज भी, बाहर स्थित मेघ के तेज के द्वारा, मानो उत्सव में आदरपूर्वक रोके गये 'प्रसार' (फैलाव) की सरसता से युक्त थे, अर्थात् मेघ के द्वारा रुककर, वे तेज, घने होकर, और भी अधिक सुशोभित हो रहे थे; एवं नीलकमल के समूह, तथा महामरकतमणियों में जो मुख्य-मुख्य मणि हैं, उनका मुखमर्दन करनेवाले थे; तथा प्रत्येक अङ्ग की तरङ्गों की चञ्चलता से, मानो अधिक उछल रहे थे; दर्शकों के लिये अत्यन्त विस्मय के स्थानस्वरूप थे। इस प्रकार के तेजों से, उस समय श्रीकृष्ण, मानो दूसरे-से ही दिखाई दे रहे थे। अतः, उनकी उदारशोभा अनुपमेय थी। मेघों के जल से युक्त धरतीपर चलने से कम्पित पूँछोंवाली, एवं तीखे खुररूपी खुरपाओं से खुद जाने से भी, धूलि को न उठानेवाली धेनुश्रेणी के पीछे-पीछे, मनुजाकृति परंब्रह्म रूप से मानी गई 'आख्या' (नाम) से प्रसिद्ध, धूलि से रहित नीलकमल के समूह की तरह, मानो दूसरे अपूर्व मेघ की तरह, एवं पृथ्वी के मूर्तिमान महान् सौभाग्य की तरह प्रतीत होकर, एवं स्थूल जो 'आपीन' (एन, गैयाओं के स्तनों का ऊपर का भाग) उसकी परिपूर्णता के भार के विवश होने के कारण, व्रज के प्रति, अर्थात् नन्दग्राम के प्रति आलस्यपूर्वक मन्द-मन्दचाल से चलती हुई गैयाओं को, तीव्रतापूर्वक चलाने के लिये, शीघ्रता के व्यञ्जक, सर्वमनोरञ्जक वेणुनाद के वेग के द्वारा प्रेरित करते-करते, निकट में ही अपने पुर (श्रीनन्दग्राम) की शोभा को देखने लग गये ॥६४॥

### वन से लौटते समय नन्दग्राम की अपूर्व शोभा का दर्शन

पुर की शोभारूप वह नायिका, वर्षा के मूसलधाररूप श्रेष्ठजलों के द्वारा सर्वप्रथम, मानो स्नान कर चुकी थी; पश्चात् सब दिशाओं में फैली हुई मेघों की कान्तिरूप महान् उज्ज्वल नीलीसाड़ी के द्वारा, मानो सब अङ्गों को ढक चुकी थी; एवं भवनसमूहों की प्रत्येक छतपर विद्यमान, मद से स्निग्ध, नृत्य की कलाओं से युक्त मयूरों के अतिशय लम्बे पङ्खों के द्वारा, स्नान करने से गीले, अपरिमित, अत्यन्त घने केशपाश को, मानो (छतपर बैठकर) फैलाकर सुखा रही थी; एवं मेघों से रहित पश्चिमदिशा की मुखसन्धि में भली प्रकार लगा हुआ जो 'सन्ध्याराग' (सन्ध्याकालीन लालिमा) उसका जो प्रतिबिम्ब; अतः,

**गमनसुखमुल्लासयन्ती लासयन्तीव मनो मनोरथाक्रान्तम्, परितः परितस्थुषां निर्वृष्टेऽपि घने सम्भूय भूयश उपचितानामवनीराणां नीराणां रुचिजितकर्पूर-रेणु-रेणुका-दलदेल-बालुकापरिमल-बालुका-परिमिलननिष्पङ्कयाऽपङ्कया प्रणालिकालिकासु प्रवहन्त्या धारया रयातिरेकेणाऽऽगच्छन्तीनां धेनूनामकैतवां श्रद्धामाधाय यतमानेवाऽऽसीच्चरणधावनाय भवनाय भवन्तीनाम् ॥६५॥**

**सायंकालीन-कृत्यं कृत्वा श्रीकृष्णस्य शयनम्**

**अथ मन्मथमथनकृद् बहुशोभो बहुशो भोदारविशालगोशाल-गोचरीकृतगोनिकरो गोनिकरोद्धूततिमिरपटल-पट-लः स्वभवनचत्वर-त्वरमाणगतिर्निजनिजभवनं प्रति प्रतिजनं विसर्ज्य सर्ज्यमानविरहरंहसा विरसमनसो वयस्यबालकान् समाने वयस्यबालकान् समानेन प्रणयनिरीक्षणेन क्षणेन परितोष्य च भवनोदरं विनोदरं विविध-भोग-सम्पदा नभोग-**

---

बिम्बफल की प्रभा को तिरस्कार करनेवाला प्रतिबिम्बरूप जो सिन्दूर, मानो उसी सिन्दूर की शोभा से युक्त भालस्थलवाली हो रही थी; इस प्रकार सायंस्नान, वस्त्रधारण, केशशोषण, सिन्दूर-प्रसाधन आदि से सजकर, मानो भली प्रकार किये हुए 'सुकृत' (पुण्य) के परिणाम से प्राप्त किये हुए, एवं गोगण के नेत्रों का अनुकरण करनेवाले 'गवाक्षों' (खिड़कियों) के समूह के द्वारा, श्रीकृष्ण के रूप-सौन्दर्य के संग्रह करने में चतुर, चौरासी हजार नेत्रों के द्वारा, मानो श्रीकृष्ण का दर्शन कर रही थी; (यहाँपर नेत्र तो असंख्य थे, परन्तु चौरासी हजार की संख्या तो 'यमक' के अनुरोध से कही है) एवं मेघों की महती उन्नति के कारण, जो 'आतप' (धूप) का अभाव, उसके द्वारा रमणीय पताकाओं के अग्रभागरूप करपल्लवों से, मानो श्रीकृष्ण के आगमन के सुख को उल्लसित कर रही थी; तथा मनोरथ से आक्रान्त मन को, मानो नचा रही थी। गोपाल की प्रीति की कामना से वह पुरी, मानो गोगण की भी सेवा कर रही थी। वह इस प्रकार है, देखो, अपनी नालियों की श्रेणी में बहनेवाली जलों की धारा के द्वारा, वन से भवन में आनेवाली धेनुओं के चरण धोने के लिये, मानो प्रयत्न-सा कर रही थी। वे बरसाती जल भी, वर्षा करके मेघों के विरत हो जानेपर, जो पहले अटारियोंपर चारों ओर स्थित थे, फिर आपस में मिलकर, महती-मात्रा में एकत्रित हो गये थे, तथा **(अवनीं भूतलं रान्ति ऊर्ध्वतो निपत्य गृह्णन्तीति तेषाम्)** जो ऊपर से गिरकर भूमि को ग्रहण कर रहे थे। इस प्रकार के जलों की वह धारा भी, अपनी कान्ति से कर्पूर की धूलि को जीतनेवाली जो 'रेणुका'-नामक लता एवं पत्रों से युक्त होनेवाली जो 'एलबालुक'-नामक लता, इन दोनों प्रकार की लताओं की मनोहरगन्ध से युक्त जो बालुका, उस बालुका के सम्मेलन से कीचड़ से रहित थी; **(अपङ्कया पङ्कं पापं तद् रहितया)** एवं वह जलधारा, निष्पाप थी; अतः, पवित्र थी। वे सब धेनु भी, वन से बड़े वेग से आ रही थीं। इस प्रकार वह पुरी, निष्कपट श्रद्धा को धारण करके, अतिशय वेग से आनेवाली धेनुओं के चरणों को धोने के लिये, मानो प्रयत्न-सा कर रही थी ॥६५॥

**सायंकालीन कृत्य करके श्रीकृष्ण का शयन**

उसके बाद बहुत बार 'मन्मथ' (कामदेव) का मथन करनेवाले, बहुत-सी शोभावाले श्रीकृष्ण ने, कान्ति से उदार, विशाल गोशाला में गोगण को पहुँचाकर, **(गौः कान्तिस्तस्या निकरेण उद्भूतं तिमिर-पटलं येन तथाभूतं पटं वस्त्रं लाति परिधत्ते इति तथा सः)** अपनी कान्ति के समूह से, अन्धकार के समूह को दूर करनेवाले, पीताम्बर को धारण करके, अपने भवन के आँगन के प्रति शीघ्रगति से युक्त होकर,

सम्पदानर्थ्यकारिण्या सम्प्रविष्टः पूर्वपूर्वदिनेभ्योऽप्यतिशयितेनाशनपानादिकौशलेन यथायथ-मुपचरितश्चरितचटुलया प्रस्वा प्रस्वापितश्च कर्पूरपूरबलक्षे बलक्षेमकारिणा सकलपरिमल-वतामलवतामुपदधानेन कोमलिम्नाऽलिम्नात-परिसरेण सुरभितमेनोपधानेन शोभमाने शयनतले निशामनैषीत् ॥६६॥

### श्रीराधिकायाः पूर्वानुरागस्य पराकाष्ठा

एवमितः परमितः परमुत्कर्षं मुत्कर्षं कुर्वाणां प्राणसखीनां प्रमोहपरम्परां परां प्रादुर्भावयन् भावयन्निखिलकुटुम्बनिकुरम्बमप्युपशमोपायमपायकातरमपरिचीयमानः स कृष्णानुरागमहानलो न लोकेन केनचिदप्यनुभूतचरज्वालो जाज्वल्यमानतामवाप यदि, तदा तं निर्वापयितुमिव प्रियसहचरीनिकरेणाऽजस्रं स्रवद्भिरस्रनिर्झरैस्तिरस्कृततदानीन्तन-जलधर-धारैरभिषिच्यमानसिचयावृताङ्गी वार्षभानवी नवीनविपद्वृन्दमासेदुषी विदुषी न परमुपाय-

---

अपने साथ आनेवाले प्रत्येक जन को, अपने-अपने भवन के प्रति बिदा देकर, रात्रि में होनेवाले विरह के वेग से विरस मनवाले, एवं समान अवस्था में भी अपने को (श्रीकृष्ण को) महान् सुख देनेवाले ग्वालबालों को, प्रेमपूर्वक निरीक्षणरूप 'क्षण' (उत्सव) के द्वारा, सम्मानपूर्वक सन्तुष्ट करके, स्वर्गीय सम्पत्तियों को निरर्थक करनेवाली, अनेक प्रकार की भोग-सम्पत्तियों के द्वारा, (**विनोदं हर्षं राति ददातीति तत्**) हर्ष देनेवाले अपने भवन के भीतर प्रविष्ट होकर, चरित से सुशोभित माता के द्वारा, पहले-पहले दिनों की अपेक्षा भी, अतिशय सुन्दर अन्न-पान आदि की निपुणता से, यथायोग्य सेवित होकर, पुनः माता के द्वारा, कर्पूर के प्रवाह के समान सफेद, एवं तकिया से शोभायमान शय्यापर सुला देनेपर, रात्रि बिता दी। वह तकिया, मणि-मन्त्र-औषधि आदि से पूर्ण होने के कारण, बल एवं कल्याणकारक था, सब प्रकार के सुगन्धित द्रव्यों की 'अलवता' (अधिकता या अखण्डता) को अधिकरूप से धारण किये हुए था, परमकोमल था, तथा अतिशय सुगन्धित था। अतएव, उसका निकटवर्ती स्थान, भ्रमरों के द्वारा अभ्यस्त था, अर्थात् विशिष्ट सुगन्ध से युक्त होने के कारण, उस तकिया के निकट, भ्रमरगण गुञ्जार करते रहते थे ॥६६॥

### श्रीराधिका के पूर्वानुराग की पराकाष्ठा

अब आगे, श्रीराधिका के नवीन-सङ्गम को वर्णन करने की इच्छावाले कविवर, पहले, दूसरी गोपियों से विलक्षण, श्रीराधिका के पूर्वानुराग के परिपाक की अवस्था, पराकाष्ठा को प्राप्त हो गई। उसी का वर्णन करते हैं। इसके बाद, श्रीकृष्ण का अनुरागरूप महान् 'अनल' (अग्नि), जब हृदय में प्रज्वलित हो उठा, तब वृषभानुनन्दिनी, बहिर्वृत्ति को भूल गईं। श्रीकृष्णानुरागरूप वह महानल, महान् उत्कर्ष को प्राप्त हो गया था, उसके बाद श्रीराधिका की मूर्च्छाओं की परम्परा को प्रगट कर रहा था, वह मूर्च्छा-परम्परा भी, श्रीराधिका की प्राणप्यारी सखियों के हर्ष को विनष्ट करनेवाली थी, और वह महानल, राधिका के सम्पूर्ण कुटुम्ब-समूह को "यह किस प्रकार जीवित रहेगी ?" इस विचार से, उसकी शान्ति के उपाय की चिन्ता से युक्त बनाकर, वियोग से कातर बना रहा था। अतः किसी के पहचान में नहीं आ रहा था। उसकी अभूतपूर्व ज्वाला का अनुभव, दूसरे किसी गोपीजन ने भी नहीं किया था। इस प्रकार श्रीकृष्णानुरागरूप दावानल की ज्वाला, जब राधिका के हृदयरूप वन में प्रज्वलित हो उठी, तब मानो उसको शान्त करने के लिये, प्रिय-सहचरीश्रेणी के द्वारा, नेत्रों से निरन्तर प्रवाहित होनेवाले,

माशाबन्धमपि शिथिलयन्ती लयं तीव्रमुपयास्यन्ती बहिर्वृत्तिं विसस्मार, स्मारशराघातघन-घूर्णा घनघूर्णायमान-दिग्वनितानितानित-रसमये समये ।।६७।।

कृष्णोऽपि तदवधि लब्ध-तदनुरागबाधया राधया स्वहृदयमन्दिरमध्यमध्यासीनया सह सहर्षसन्ततं सन्ततमन्तरेव रममाणोऽपि वात्सल्यादिरसजुषां सजुषां पित्रादीनां सन्निधौ तथाविध-तत्तत्सुखप्रकाशशक्त्यैव बहिर्वृत्तिमप्यनुभाव्यमानोऽमानोदारलीलो विललास ।।६८।।

**वर्षर्तौ श्रीगोवर्धने श्रीकृष्णस्य विहारः**

अथाऽपरेष्वपि दिवसेषु घनसमय-समयमान-माननीय-सौभगेषु मणिगणगोवर्धनस्य गोवर्धनस्य गिरिवरस्य रस्यतमासूपत्यकासु त्यकासु पौरपौरवसुरभिषु सुरभिषु चरन्तीषु तस्यैव क्षितिधरचूडामणीन्द्रस्य चूडामणीन्द्र-स्यन्दमान-रुचिधाराधर-धाराधर-जल-धाराधर-

---

एवं तत्कालीन वर्षा के जलधरों की धाराओं को तिरस्कृत करनेवाले, अश्रुरूप झरनाओं के द्वारा, 'अभिषिक्त' (भीजे हुए) वस्त्रों से ढके हुए अङ्गोंवाली, वृषभानुनन्दिनी, नवीन विपत्ति श्रेणी को प्राप्त होकर, किसी प्रकार मूर्च्छा की समाप्तिपर, श्रीकृष्ण के अङ्ग-सङ्ग के बिना, दूसरे उपाय को न जानकर, उनकी दुर्लभता को विचारकर, जीवन की आशा के बन्धन को भी शिथिल बनाकर, मानो दशमी दशापर आरूढ होने की इच्छा से, निकट में ही, तीव्र 'लय' (विनाश) को प्राप्त होती हुई, प्रेमरूप कामबाणों के आघात से, घनी घूमघुमेरपर पहुँचकर, बाहिरीवृत्ति को भी भूल गई। जिस समय में यह दशा हुई, वह समय भी, मेघों के द्वारा चक्कर काटनेवाली दिशारूप वनिताओं के द्वारा, अत्यन्त विस्तारित वृष्टि से, जलमय हो रहा था। [श्रीराधिका की इस दशा को देखकर, उनकी सखियों की बुद्धि भी भ्रान्त हो गई। अतः वे, उनको क्षणभर भी अकेली नहीं छोड़ती थीं। अतः, श्रीकृष्ण के निकट समाचार भी नहीं भेज सकीं। ऐसी अवस्था में, योगमाया के द्वारा ही, सर्वप्रकार का समाधान हुआ, यह भाव आगे कहेंगे] ।।६७।।

उस समय से लेकर, श्रीकृष्ण भी अपने अनुराग की बाधा को प्राप्त करनेवाली, एवं अपने मनमन्दिर के मध्य में विराजमान रहनेवाली, राधिका के साथ, हर्ष के विस्तारपूर्वक, निरन्तर अन्तःकरण में ही, विहार करते रहते थे; तथापि वात्सल्य, सख्य, एवं दास्यरस के सेवन करनेवाले, श्रीनन्दादि, श्रीदामादि, रक्तक, पत्रक आदि के निकट, उस-उस प्रकार के उन-उनके सुख को प्रकाशित करनेवाली शक्ति के द्वारा, अर्थात् उनके प्रेम के अनुरोध से बाहिरीवृत्ति से अनुभावित होकर, अर्थात् माता-पिता को लालन-पालन का अवकाश, एवं सखाओं को साथ में खेलने का अवकाश, तथा रक्तक-पत्रक आदि दासों को सेवा का अवकाश देकर, अपरिमित, अतर्क्य, उदारलीला से युक्त होकर, विहार करने लगे ।।६८।।

**वर्षाऋतु में श्रीगोवर्धन में श्रीकृष्ण का विहार**

उसके बाद वर्षाकाल में प्राप्त होनेवाली सुन्दरता से युक्त, दूसरे दिनों में भी, सखाओं के द्वारा सेवित होकर, श्रीकृष्ण, विहार करने लग गये (यह अन्वय है)। मणिगणों के द्वारा कान्तियों की वृद्धि से युक्त, गिरिराज श्रीगोवर्धन की परम रसमयी निकट की (**त्यकासु तासु, अकजन्तत्यद्शब्दरूपमेतत्**) उन

**गन्धशिलागर्त-परिसर-सरद्विसर-सरसशिला-सिंहासनकृतासनः स्फटिकगण्डशैलशैलजनिषण्ण-जलदनिकरकरकर्षणजातकौतुकैस्तदुदरदर-समुन्मीलदचिररोचिषां रोचिषां पटलेन रुषा परुषाऽपचिकीर्षया कृतनयनवैकृत्येनेव भियाऽभियापितशङ्कैः परावृत्य वृत्यपरावृतैः पुनरपि धर्तुमुद्यतैर्मुदयतैरुपसर्पद्भिः पुनरपि तदूर्जितगर्जितगरिम्णा पलायमानैःपुनरपि चपलतया लतया ताडयितुमुपसर्पद्भिस्तदुद्गीर्णनीरनीरन्ध्रशीकरनिकरनिर्भरफूत्कारपराहतैः सहचरैर्हास्यमानः कदापि दापितसुखस्तैरेव बहुधा बहुधातु-शकल-कलनेन कृतविविधरागपरभागपरभाग्येनाऽऽ-कल्पेन, कदाचन च, नटद्भिरितस्ततस्तैरेव जनितसारस्यः सारस्यदो रस्योरस्योत-लक्ष्मी-लक्ष्मा लक्ष्मीलक्ष्माधरविहारी घनसमयसुखापसुखापत्तिकारिफलमूलकन्द-कन्दलितानन्दः सखिभिरेव तत्तदभितोऽभितोषेणाऽऽहृत्य श्रद्धाबद्धावत्प्रणयमहिम्ना हि स्नापिततत्तदशनो दशनोज्ज्वलरुचा सितेन हसितेन हरमाणो गिरिचराणामखिल-सत्त्वानां मनो मनोज्ञैस्तैरेव**

भूमियों में, सुगन्धमय तृणों की अधिकता के कारण, सुगन्धयुक्त 'सुरभि' (गैयाएँ) जब चर रही थीं, तब पर्वतराज मुकुट-मणि स्वरूप उन्हीं श्रीगोवर्धन के शिखरोंपर विद्यमान, पद्मराग आदि श्रेष्ठमणियों से बहती हुई कान्ति की धारा को धारण करनेवाले, 'धाराधरों' (मेघों) की जल की धारा को धारण करनेवाले, जो सुगन्धवाली शिलाओं के छिद्र, उनके निकट श्रेणीबद्ध जो सरस शिलाएँ, उन शिलारूप सिंहासनोंपर आसन जमाकर, अर्थात् उपविष्ट होकर, विराजमान श्रीकृष्ण, सखाओं के द्वारा हँसाये जाने लगे। सभी सखा, श्रीकृष्ण को इस प्रकार हँसा रहे थे कि, श्रीगोवर्धन के स्फटिकमणि के गण्डशैलोंपर जो शिलाजीत थी, उस शिलाजीतपर बैठे हुए मेघसमूह को, वे सखा, अपने हाथों से या हाथों में धरे हुए लम्बे-लम्बे लकुटों से, आकर्षण करने से, उत्पन्न हुए 'कौतुक' (तमाशा) से युक्त थे, एवं उस मेघसमूह के 'उदर' (भीतर) से 'दर' (किंचित्) प्रकाशित होनेवाली बिजलियों की कान्तियों के समूह के द्वारा, मानो क्रोध से कठोरतापूर्वक अपकार करने की इच्छा से, किये गये नेत्र के विकार से, उत्पन्न भय के द्वारा, शङ्का को प्राप्त कर रहे थे। अर्थात् लठिया से छेड़े हुए मेघों ने, ग्वालबालोंपर कुपित होकर, चमकती हुई बिजलीरूप आँख दिखाकर, उनको, मानो भयभीत-सा कर दिया। उसके बाद, भय से कुछ दूर भागकर, "अरे भैयाओ ! तुम भी इधर आओ, तुमको तमाशा दिखायें" इस प्रकार की वृत्ति से वरण किये हुए, दूसरे सखाओं से घिरकर, उन मेघों को पकड़ने के लिये फिर भी तत्पर हो गये। अतः, हर्ष से युक्त होकर, मेघों के निकट जाने लग गये। किन्तु, उन मेघों की प्रबल गर्जना के गौरव से डरकर, फिर भी भाग गये। चञ्चलता के कारण फिर भी, लता के द्वारा पीटने के लिये, उनके निकट जाने लग गये। उसके बाद तो, वे सब सखा, उन मेघों से निकाली हुई, जल की गाढ़ी बिन्दुश्रेणी के झरनारूप फुसकारों से ताड़ित हो गये। इस प्रकार सखाओं के द्वारा हँसाये जानेवाले श्रीकृष्ण, कभी-कभी उन मेघों के द्वारा, उन सखा के लिये भी सुख दिलवा देते थे। एवं कभी-कभी उन्हीं सखाओं के द्वारा, अनेकबार नील, पीत, श्वेत, रक्त आदि वर्णवाली बहुत-सी धातुओं के टुकड़ों को लाकर, रची गई अनेक प्रकार के रङ्गों की शोभा के परमसौभाग्यमय वेष के द्वारा सुशोभित हो जाते थे। एवं कभी-कभी इधर-उधर नृत्य-करते हुए, उन्हीं सखाओं के द्वारा उत्पन्न की हुई सरसता से युक्त हो जाते जाते थे। (**सारस्यदः सारमय-वेगः**) एवं श्रीकृष्ण सारमय वेग से युक्त थे। (**रस्यं यदुरो वक्षस्तत्र आ ऊतं सम्यग् ग्रथितमिव लक्ष्मीलक्ष्म यस्य सः। लक्ष्मीं शोभां लातीति लक्ष्मीले, श्रीले, अर्थात् श्रीमति गोवर्धनपर्वते विहारी विहरणशीलः**) एवं सरस वक्षःस्थलपर, मानो, भली प्रकार ग्रथित हुए, रेखारूप लक्ष्मी के चिह्न से युक्त थे, एवं श्रीमान्

**करतल-लभ्य-पूगतरु-पूग-तरुणफलमामूल- दलितदलित- जाम्बूनदाभताम्बूलवल्लीदलदलदति-जीर्ण-सुरभि-शिलाचूर्णचूर्णसमेतं कर्पूरकदलीकाण्ड-निर्यास-वासितं ताम्बूलमुपकल्प्य परिचर्यमाणो विजहार ॥६९॥**

**यदि कदाचित्तत्रैव वर्षति मुदिरो मुदि रोचमानस्तदा सदानन्ददानन्दकन्दकन्दरा-मन्दिरमासाद्य रमासाद्यमाने तस्योदरे दरेहित-नयनाञ्चलार्पणो दर्पणोदरसन्निभे सन्निभेन्द्र-कलभ इवोपविश्य समयं गमयति, तदा त एव सहचराश्चराचर-मनोहरस्य तस्य पुरतः परस्पर-परम-खेला-कोलाहल-हलहलारावे प्रतिरवरवणतयाऽदरीकृतया दरीकृतया कौतुक-परम्परयाऽपरया पुनरपि सविस्तारतारहुङ्कारकारिणः पुनरपि तथाप्रतिध्वनि-ध्वनितायां तस्यां पुनरपि ततोऽधिकचीत्कारकारणतयाऽनवस्था-नवस्थानत्वेन दूषणेऽपि शिशुतया भूषणायमानतामेवासाद्य श्रीकृष्णं रमयामासुः ॥७०॥**

**कदाचिदपि निपतति बहिः प्रावृट्श्रियो हास इव करकाकदम्बे द्रुतविद्रुतविहारा**

---

गोवर्धनपर्वत में विहार करते रहते थे। एवं वर्षाऋतु के समय में सुलभ, सुख की प्राप्ति के कारक, फल, मूल, कन्द आदि के द्वारा अंकुरित हुए हर्ष से युक्त होकर, एवं सखाओं के द्वारा ही प्रसन्नतापूर्वक इधर-उधर से ढूँढ़कर लाई हुई वस्तुओं के द्वारा, श्रद्धा से निबद्ध प्रेम की महिमा से उस-उस प्रकार के भोजन का निर्वाह करके, एवं अपने दाँतों की उज्ज्वल कान्ति से, सफेद हास्य के द्वारा, गिरिराज में विचरनेवाले सभी प्राणियों के मन का हरण करते हुए, तथा 'मनोज्ञ' (श्रीकृष्ण की अभिरुचि के ज्ञाता) उन सखाओं के द्वारा, भली प्रकार बनाये हुए 'ताम्बूल' (पान) से सुसेवित होकर, विहार करने लग गये। वह ताम्बूल, करतल से ही तोड़ने में सुलभ, सुपारी के वृक्षों की श्रेणी के 'तरुण फल' (पुष्ट सुपारी) से युक्त था, एवं मूल से लेकर पल्लवित, तथा पिसे हुए सुवर्ण के समान जो ताम्बूल की लता, उसके पत्र से युक्त, तथा टूटी हुई जीर्ण एवं सुगन्धमयी शिला के चूर्णरूप चूना से युक्त था, और कपूर तथा केला के टुकड़े से निकले हुये गोन्द से 'सुवासित' (सुगन्धित) था ॥६९॥

यदि 'कदाचित्' (कभी) वहींपर, 'मुदिर' (मेघ) बरसने लग जाता तो, श्रीकृष्ण, हर्ष में सुशोभित होकर, सदैव बढ़नेवाले आनन्दों के 'कन्द' (मूल)स्वरूप 'कन्दरा' (गुफा)रूप 'मन्दिर' (भवन) को प्राप्त करके, लक्ष्मी के द्वारा सुसेवित श्रीकृष्ण, दर्पण के उदर के समान स्वच्छ, उस कन्दरा के 'उदर' (भीतर) में किंचित् प्रेरित नेत्रप्रान्त को अर्पण करके, श्रेष्ठ गजेन्द्र के बच्चे की तरह बैठकर, जब समय बिताने लगे, तब वे सब सखा, चराचर जगत् के मन को हरनेवाले, उन्हीं श्रीकृष्ण के आगे, परस्पर के परमखेल में उत्पन्न हुए कोलाहल के हल-चलमय शब्द में, उस गुफा के द्वारा विशालरूप से की गई प्रति-ध्वनि की प्रतिध्वनि के द्वारा, मानो दूसरी कौतुक परम्परा से फिर भी विस्तारपूर्वक ऊँचे स्वर से "अरे ! तू कौन है ? क्या बोल रहा है ? नहीं मानेगो क्या ? नहीं मानूँगो" इस प्रकार चिल्लाकर, हुं-कार करके, वह गुफा, जब फिर भी उसी प्रकार की प्रतिध्वनि से ध्वनित होने लग गई, तब वे सखा फिर भी, पहले से भी अधिक चीत्कार के कारण बनकर, अवस्था की नवीन स्थानता के कारण, दूषण में भी, बालकपन के कारण, भूषणभाव को ही प्राप्त करके, श्रीकृष्ण को प्रसन्न करने लग गये ॥७०॥

**अवनतकन्धरा धरातलनिहितनयनास्तदानयनास्तदाक्षिण्यमवचित्य करे कृत्वा श्रीकृष्ण-चरणान्तिके निक्षिपन्ति ॥७१॥**

**निर्वृष्टे तु घने कन्दरतोऽदरतोषेण बहिर्भूय भूय उपरि गिरिशिखरस्य खर-स्यद-जलद-जल-दरेतर-क्षालिते चमूरुवधूजनाच्छपुच्छपुट-मार्जिते कस्तूरीहरिणतरुणीमदगन्धिनि मरकतशिलाशकलेऽशकलेन्दुसुन्दरमुखः सुखावस्थितः। स्थित एव परितोऽपरितोषहरः स्वां तनुमिव घनमहसा महसारेण दूरादविभज्यमानावयवां मदकल-झङ्कार-मुखर-मधुप-राग-मधुपराग-प्रियकप्रियकमालां विलसच्छ्रीवत्स-गोचार-चारव-भूयिष्ठां पीतभास्वदंशुकां सरसरभसहरिणीनयनां चमत्कारकारिणीं हारिणीं लुलित-ललित-लम्बमान-सुपल्लव-पञ्च-**

---

कभी-कभी वर्षारूप लक्ष्मी के हास्य के समान, ओलाओं का समूह, जब गुफा से बाहर गिरने लग गया, तब वे सब सखा, शीघ्र ही खेल को छोड़कर, गले को नीचा करके, अपने नेत्रों को पृथ्वी की ओर लगाकर, उन गोलाओं को उठाने के विषय में स्वतन्त्रता को छोड़कर, चुनकर अपने-अपने हाथ में धरकर, श्रीकृष्ण के चरणों के निकट, मानो भेंट की तरह रखने लग गये **(अस्तं निक्षिप्तं दाक्षिण्यं स्वाच्छन्द्यं यत्र तद् यथा भवत्येवं निक्षिपन्ति। "दक्षिणो दक्षिणोद्भूत-सरल-छन्दवर्तिषु" इति मेदिनी)** ॥७१॥

बादलों ने जब वर्षा करनी बन्द कर दी, तब उस 'कन्दरा' (गुफा) से **(अदरतोषेण अनल्पहर्षेण)** पूर्ण हर्षपूर्वक बाहर निकलकर, पुनः गिरिराज की शिखर के ऊपर, तीक्ष्णवेगवाले बादलों के जल के द्वारा पूर्णरूप से प्रक्षालित, चमरी-गैयाओं के या हरिणियों के निर्मल पुच्छपुट से मार्जित, कस्तूरीवाले मृगों की तरुणी-हरिणी की कस्तूरी के द्वारा सुगन्धित, मरकतमणिमयी शिला के खण्ड के ऊपर, पूर्णचन्द्र से भी सुन्दर मुखवाले श्रीकृष्ण सुखपूर्वक बैठ गये। असन्तोष को दूर करनेवाले, वे श्रीकृष्ण, बैठे-बैठे ही, अपने शरीर के समान शोभायमान, वन की पंक्ति को देखते-देखते, तथा पृथ्वी एवं आकाश को भी समान कान्ति से युक्त देखते हुए, "हे शबलि! हे कालि! हे धवले! इत्यादि नाम लेकर, गौओं को जब बुलाने लग गये, तब वे गौवें, श्रीगोवर्धन की निकटवर्ती भूमि में आ गईं (यह, दो गद्यों का, अर्थात् ७२-७३ का सम्मिलित अन्वय है)।

घनी कान्ति के कारण, तेज की प्रबलता से, श्रीकृष्ण के शरीर के प्रत्येक अङ्ग, दूर से जिस प्रकार अलग-अलग नहीं दिखाई देते, उसी प्रकार उस वन की पंक्ति के अवयव भी, मेघों की श्यामकान्ति के कारण, दूर से पृथक्-पृथक् प्रतीत नहीं हो रहे थे। एवं श्रीकृष्ण का शरीर, मदमत्त, अतएव झङ्कार करनेवाले भ्रमरों के अनुराग से युक्त, एवं मधु तथा पराग के कारण, प्रिय-सुखदायिनी, 'प्रियकमाला' (कदम्ब की माला) से सुशोभित था, उसी प्रकार वह वनपंक्ति भी, 'प्रियकमाला' (कदम्बों की श्रेणी) से युक्त थी। **(नीप-प्रियक-कदम्बा इत्यमरः, विलसतः श्रीवत्सस्य चिह्नविशेषस्य गोचारो रश्मिसञ्चरणं तेन यच्चारवं चारुत्वं तेन भूयिष्ठां बहुतमाम्। पक्षे—विलसच्छ्रीयुक्तानां वत्सानां गवां च चारस्य सञ्चरणस्य यच्चारुत्वं तेन भूयिष्ठाम्)** श्रीकृष्ण का शरीर, शोभायमान 'श्रीवत्स'-नामक चिह्नविशेष की किरणों के सञ्चरण की सुन्दरता से, जिस प्रकार बहुत सम्माननीय था, उसी प्रकार वह वनपंक्ति भी, विलासमयी शोभा से युक्त बछड़ा एवं गैयाओं के विचरण की सुन्दरता से विशेष सम्माननीय थी। **(पीतं पीतवर्णं भास्वत् तेजस्वि अंशुकं अम्बरं यस्यास्ताम्। पक्षे—पीतानि निगीर्णानि भास्वतः सूर्यस्य अंशवः किरणा**

**शाखां वनराजिमालोकमानः परितश्चरितश्चमत्कारकारणेन मरकताङ्कुरायमाण-सौगन्धिक-गन्धिकत्तृण-घनमेदुरामनिम्नोच्चभाव-भा-बहुलामपगत-भानु-भानु-शीतलतलपरिसरामभितो वलयाकारदूरावस्थितवनराजिकृत-वेष्टनतया परस्परलग्नामिव वलज्जलनवासरमणिकुण्डलां गां द्यां च समभासमालोकयन्नतिधन्यतमैः सह सहचरैः स हरिः ॥७२॥**

**अथ तत्र गिरिवरपरिसरे न कोऽपि कश्चिदधिक ऊनं सरसतरसौगन्धिकगन्धि-तृणे तृणेढि पशुः पशुमिति निरातङ्कतया तृणास्वाद-लालसेऽनालसेनाभितो यथेच्छं गते नैचिकी-निचये करकिसलयसलयधूयमानपीतचेलाञ्चलचालनेन सपताकनीलमणिस्तम्भ इव निखिल-**

---

**यया ताम्)** श्रीकृष्ण का शरीर, पीले एवं तेजस्वी पीताम्बर से युक्त था, उसी प्रकार वह वनपंक्ति भी, अपनी निविडता के कारण, सूर्य की किरणों को नीचे न आने से रोककर, मानो पान कर चुकी थी। **(सरसरभसा रसवेगसहिता हरिणीनयना गोप्यो यस्यां ताम्। पक्षे—सरसरभसानि हरिणीनां नयनानि यस्यां ताम्)** श्रीकृष्ण के शरीरपर, हरिणीके-से नेत्रोंवाली गोपियाँ, रस एवं हर्ष के वेग के सहित विमुग्ध हो जाती थीं, उसी प्रकार वह वनपंक्ति भी, सरस एवं वेग से युक्त हरिणियों के नेत्रों से युक्त थी। एवं श्रीकृष्ण का शरीर, जिस प्रकार दर्शकों को चमत्कारजनक, एवं पुष्पों के हारों से युक्त मनोहर था, उसी प्रकार वह वनपंक्ति भी, दर्शकों को चमत्कारकारिणी एवं मनोहारिणी थी। **(लुलितो मृदुलो ललितो लम्बमानः सुपल्लव इव पञ्चशाखः पाणिर्यस्यां ताम्। पक्षे—तादृश सुपल्लवानां पञ्चो विस्तारो यासु तथा-भूता शाखा यस्यां ताम्। 'पचि विस्तारे' धातुः)** श्रीकृष्ण का शरीर, कोमल, सुन्दर, एवं लम्बे-लम्बे मनोहर पल्लवों के समान, आजानुलम्बित भुजाओं से युक्त था, उसी प्रकार वह वनपंक्ति भी, सुकोमल, सुन्दर, एवं लम्बे-लम्बे सुन्दर पल्लवों के विस्तारवाली शाखाओं से युक्त थी। एवं अतिशय धन्यतम उन सखाओं के साथ मिलकर, वे श्रीकृष्ण, 'गां' (पृथ्वी को), 'द्यां' (आकाश को) समान कान्ति से युक्त देखते-देखते, चमत्कारों के कारण से व्याप्त हो गये, अर्थात् चमत्कार के हेतुओं के स्थान बन गये। **(द्यां गां च कीदृशीं, मरकताङ्कुरायमाणानि सौगन्धिकगन्धीनि कत्तृणानि गन्धतृणानीव ये घना मेघास्तैर्मेदुराम्। पक्षे—तादृशतृणैर्घना निविडा चाऽसौ मेदुरा स्निग्धा चेति ताम्,** वे, आकाश एवं पृथ्वी, इस प्रकार समान कान्तिवाले थे। यथा—आकाश, मरकतमणि के अंकुरों के समान 'सौगन्धिक'-नामक कमल की सुगन्ध से युक्त सुगन्धवाले तृणों जैसे मेघों से स्निग्ध था, उसी प्रकार पृथ्वी भी, मरकतमणि के अंकुरों के समान एवं 'सौगन्धिक'-नामक कमलकी-सी सुगन्ध से युक्त, तृणों के द्वारा घनी एवं स्निग्ध हो रही थी। एवं नीचे ऊँचे भाववाली कान्ति से रहित, अर्थात् समान कान्ति के द्वारा विशाल थी। मेघों के कारण, आकाश एवं पृथ्वी, दोनों ही, सूर्य की किरणों के दूर चले जाने के कारण, निकटवर्ती स्थान की शीतलता से युक्त थे। एवं चारों ओर गोलाकार, दूरपर्यन्त स्थित वनश्रेणी के द्वारा किये गये परिवेष्टन से, मानो दोनों, परस्पर सम्मिलित-से प्रतीत हो रहे थे। **(वलज्जलनं पिधानं यस्य तथाभूतो वासरमणिः सूर्य एव कुण्डलं यस्यास्ताम्। 'जल पिधाने' चौरादिकः। पक्षे—वलन् जलानां नव आसर आसरणं येषु तथा-भूतानि मणिमयानि कुण्डानि जलाशयान् लातीति तथा ताम्)** आकाश तो, मेघों के कारण, चलते-चलते भी ढके हुए सूर्यरूप कुण्डल से युक्त था; एवं पृथ्वी भी, चारों ओर से चलनेवाले जलों के नवीनप्रवाह से भरे हुए मणिमय कुण्डों से (जलाशयों से) युक्त हो रही थी ॥७२॥

अतिशय सरस सुगन्धवाले तृणों से युक्त, गिरिराज की निकटवर्ती उस भूमि में, अधिक बलवाला व्याघ्र आदि कोई भी पशु, अपने से कम बलवाले, गौ आदि किसी भी पशु को नहीं मारता था। ( **तृणेढि'**

**सौभाग्यलक्ष्मीविलासगृहारम्भस्य सुधारसाप्लुताप्लुतदीर्घदीर्घगम्भीरतरविकस्वरस्वर-सौभाग्यध्वनिभृता निभृताक्षरं शबलि ! कालि ! धवले ! इत्यादि नाम नामग्राहं ग्राहं यदि समाजुहाव, तदा युगपदेव तृणगुल्मादि-विशालभञ्जिकाः शालभञ्जिका इवैक-सूत्रगुम्फिताः, आपीनापीनाभोगभुग्नगतयोऽपि द्रुतगतयो द्रुतचेतसो हम्बेति-गद्गद-गदनपराः पराहता इव मन्त्रबलेन धावमानास्ताः पुनस्तस्यैव कृपालोः कृपालोलमनसो 'मा धावत मा धावत' इति कलकोमलध्वनिमध्वनि मधुरमाकर्ण्य निरायासं धावन्त्योऽवन्त्यो भगवदाज्ञामिव समकालमेव गिरिवरस्य द्रुतमुपत्यकामुप त्यकाः समीयुः ॥७३॥**

**तदा कूजितमुरलीकोऽलीकोज्झितसौहृदैः सह सहचरैर्गिरिवरतोऽवरतो लीलातोऽ-लीलातोऽलसमवतरन् गिरिवरवनचारि-खग-मृगादि-निखिल-जीवनिकाय-कायतो मन इवावतारयामास ॥७४॥**

---

**इति 'तृह हिंसायाम्' इति रौधादिकस्य रूपम्)** इसलिये निरातङ्क हो जाने के कारण, समस्त गोसमूह, तृणों के आस्वादन की लालसा के विषय में, आलस्य को छोड़कर, जब स्वेच्छापूर्वक चारों ओर चला गया, तब श्रीकृष्ण, अपने करपल्लव से लयपूर्वक कम्पित किये गये पीताम्बर के छोर के सञ्चालन के द्वारा, समस्त सौभाग्यरूपा लक्ष्मी के विलासभवन के पताका से युक्त नीलमणि के स्तम्भ की तरह प्रतीत होकर (यहाँपर श्रीकृष्ण का ऊपर की ओर उठाया हुआ हाथ तो, स्तम्भ के समान हैं, एवं उसके ऊपर घुमाया जानेवाला पीताम्बर का छोर, पताका के समान है, यह जानना), सुधारस से सराबोर, दीर्घ से भी दीर्घ अतिशय गम्भीर, 'विकस्वर' (स्पष्टरूप से समझ में आनेवाले स्वर) की सौभाग्यमयी ध्वनि से परिपूर्ण, परमपुष्ट अक्षर बोलकर, "हे शबलि ! हे कालि ! हे धवले !" इस प्रकार स्पष्टरूप से नाम ले-लेकर, गोगण को बुलाने लग गये। श्रीकृष्ण, उन गैयाओं को जब बुला रहे थे, तब वे गैयाएँ एकसाथ ही, तृण-गुल्म-लता आदि को तोड़नेवाली होकर, एक सूत्र में बँधी हुई कठपुतलियों की तरह, स्तनों के ऊपर के भाग की स्थूलता एवं परिपूर्णता के कारण, कुटिल-गतिवाली होकर, शीघ्रगति से युक्त होकर, द्रवित चित्तवाली होकर, अश्रुधारा बहाकर, गद्गदस्वर से परास्त-सी होकर, मानो मन्त्र के बल से ही दौड़ती हुईं, पुनः (**कृपया लोलं चंचलं मनो यस्य तस्य "लोलश्चल-सतृष्णयोरित्यमरः"**) कृपा से चञ्चल चित्त-वाले परमकृपालु उन्हीं श्रीकृष्ण की "अरी मैयाओ ! मत दौड़ो, मत दौड़ो" इस प्रकार की सुमधुर कोमल ध्वनि को, मार्ग में ही मधुरतापूर्वक सुनकर, अनायास दौड़कर, मानो भगवान् की आज्ञा की रक्षा करती हुईं, एक समय में ही, श्रीगोवर्धन की 'उपत्यका' (निकटवर्ती भूमि) के निकट शीघ्र ही चली आईं। (**"उपत्यकाऽद्रेरासन्ना भूमिरूर्ध्वमधित्यका" इत्यमरः। 'त्यकाः' इति अकजन्तं त्यद् शब्दस्य रूपं ज्ञेयं, ता इत्यर्थः**) ॥७३॥

उस समय श्रीकृष्ण, मुरली को बजाकर, लीला से विरत होकर, (**अलं लातः अलीनां भ्रमराणां इला गिरोऽभिनन्द्य, ल्यप् लोपे पंचमी**) भ्रमरों की वाणी का अभिनन्दन करके, निष्कपट मित्रतावाले उन सखाओं के सहित, श्रीगोवर्धन से आलस्यपूर्वक उतरते-उतरते, गिरिराज के वन में विचरण करने-वाले, खग-मृग आदि जीवसमूह के शरीर से, मानो उनके मन को उतारने लग गये। तात्पर्य—श्रीकृष्ण, जब गिरिराज से नीचे उतरने लगे, तो सब जीव, उनके साथ उतरने में असमर्थ ही गये, तब उनके मन को, मानो अपने साथ ही उतार लिया, अर्थात् उनके मन को हर लिया ॥७४॥

**एवमहरहरहतकौतुके वर्षाविलासे गोचा गोचारण-रणन्मञ्जु-मञ्जीर-मणिमञ्जरी-निकरेण मञ्जुलयोः पदपङ्कजयोः पङ्कजयोद्धुर-रजसोरजसोम-सोमशेखर-शेखरमणिमञ्जरी-रञ्जितयोर्न्यासेनाऽध्वनि-ध्वज-कमलादि-लक्ष्मलक्ष्मणेन भूरसि रसिकता-सिकता-रुचिरेऽचिरेण तद्भूरविपत्त्राः पत्रावलीर्निर्मिमाणो गिरिवरवरसानुचरः सानुचरः सगोधनो भवनमाजगाम ।।७५।।**

### योगमायायाः प्रक्रिया

**एवमस्मिन्नेव जलदागमे जलदागमे शोभाऽऽयामिनीषु यामिनीषु प्रसह्य सह्यमाना-मनुरागबाधामनिराकरणीयावेगामन्तरे वहन्तीनां गोकुलकुलजानां राधादीनामदीनाऽमल-परिमलां पूर्वरागतामपहाय सुकृतपरिपाकात् पाकात् पाकान्तरमासाद्य मधुरां कामधुरां**

---

वर्षाविलास के वर्णन का उपसंहार करते हुए, कवि कहते हैं कि, इस प्रकार प्रतिदिन अविनष्ट कौतुक से परिपूर्ण, वर्षा के विलास में, गिरिराज की शिखरोंपर विचरण करनेवाले श्रीकृष्ण, अपने दोनों चरणारविन्दों के विन्यास के द्वारा, भूमि के वक्षःस्थलपर पत्रावलियों का निर्माण करते-करते, सखामण्डल एवं गोधन के सहित, अपने भवन में चले आये (यह अन्वय है)। श्रीकृष्ण के वे दोनों पदपङ्कज, गोचारण के समय बजते हुए, सुन्दर नूपुरों की मणिरूप मञ्जरियों से मनोहर थे। (**पङ्कं पापं तस्य जये उद्धुरं समर्थं रजो ययोस्तयोः। अजश्च उमासहितः सोमशेखरो महेशश्च, तयोः प्रणतिकाले शेखरस्थ-मणिमञ्जर्या रञ्जितयोः, यदुक्तम् (भा० १०।३५।२२)—"वन्द्यमानचरणः पथि वृद्धैः" इति**) एवं समस्त पापमात्र की विजय के विषय में, समर्थ रज से युक्त हैं, अर्थात् उनके चरणों की रज, समस्त पापपुञ्ज को विनष्ट करने में समर्थ है। एवं वे पदपङ्कज, ब्रह्मा एवं पार्वती के सहित चन्द्रशेखर भगवान् शङ्कर, इन दोनों के द्वारा किये गये प्रणाम के समय, उनके मुकुटों की मणियों की मञ्जरी से अनुरञ्जित थे। एवं उन पदपङ्कजों का विन्यास भी, (**गामञ्चतीति गोक् तेन गोचा गवानुगतेनेत्यर्थः। एवं, अध्वनि वर्त्मनि जायमानैर्ध्वज-कमलादिभिर्लक्ष्मभिश्चिह्नैर्लक्ष्मणेन सश्रीकेन, "लक्ष्मणः, रामभ्रातरि पुंसि स्यात् सश्रीके त्वभिधेयवत्" इति मेदिनी**) गोगण के अनुगत था, एवं मार्ग में उत्पन्न होनेवाले ध्वजा, कमल आदि चिह्नों के द्वारा सुशोभित था। एवं भूमि का वह वक्षःस्थल भी, रसिकता एवं 'सिकता' (बालुका), इन दोनों से सुन्दर था। (**तस्या भुवो भररूपा अघबकादयस्तत्कृतां विपदं विपत्ति त्रायन्ते इति तथा ताः**) श्रीकृष्ण के चरणों के विन्यास से बनी हुई, वे पत्रावलियाँ भी, भूमि के भाररूप, अघासुर-बकासुर आदि के द्वारा की गई आपत्ति से शीघ्र ही रक्षा करनेवाली थीं।।७५।।

### योगमाया की प्रक्रिया

अब, श्रीराधिका के नव-सङ्गम का वर्णन करते हुए, कवि, सर्वप्रकार के समाधान करनेवाली, योगमाया की प्रक्रिया की परिपाटी को ही, प्रथम वर्णन करते हैं, यथा—(**जलस्य दा दानं तया अगमे, लोकसञ्चाराऽभावादुचितसमये इत्यर्थः**) इस प्रकार जल का दान करने के कारण, लोगों के स्वतन्त्रता-पूर्वक इधर-उधर सञ्चार के अभाव से, समुचित समयरूप उसी वर्षाऋतु के समय, शोभा के द्वारा विस्तार-वाली उन रात्रियों में, हठपूर्वक सही जानेवाली, अनिराकरणीय आवेगवाली, अनुरागमयी बाधा को, अपने-अपने अन्तःकरण में धारण करनेवाली, श्रीराधा आदि गोपियों की, किसी अनिर्वचनीय 'कामधुरा'

**कामपि सततमवताऽवतारिताखिलसौभग-लीलेन श्रीकृष्णेन समं समन्ततस्तु भूयो भूयो-ऽगमाऽया योगमाया भगवती योजयन्ती सफलयति ॥७६॥**

**न तच्चित्रमस्याः काऽवरा वराकी चित्रलेखा लेखाऽधिनाथादि-दुष्प्रवेशपुरनिरुद्ध-मनिरुद्धमभ्यासादयामास मासकतिपयगम्यमध्वानमध्वानमेवाऽभिलङ्घ्य जनाऽनीक्षणेन क्षणेन निजसख्यै ॥७७॥**

**इयं तु भगवतो महायोगवतो महायोगशक्तिस्तासां पतिम्मन्यानामन्या नारीस्तत्-प्रतिच्छायाश्छायारूपा रूपाकृतिभिस्तत्तत्समानाः समानाय्य नित्यसिद्ध-श्रीकृष्णप्रेयसी-स्वरूपेण रूपेण सहावतीर्णानामासामनियोजित-दूतीभावं भावं भावं कृष्णाङ्गसङ्गमङ्गलाय ताः सकलाः सकलाः यथासमयं यदुपनेष्यति, तत्र कः सन्देह इति सिद्धान्तसिद्धां तदुभयोः केलिं के लिम्पन्ति न वैदग्ध्यादिविलासविशेषाः ॥७८॥**

**सविशेषा हि लोकोत्तरता कोत्तर-तारतम्यकारिणी भवति, यदियं केलिकला**

---

(काम का भार) को, श्रीकृष्ण से मिलाती हुई, भगवती योगमाया, चारों ओर से सफल बना देती है (यह अन्वय है)। वह 'कामधुरा', परिपूर्ण निर्मल आकर्षक सुगन्ध से युक्त थी, एवं पूर्वानुराग के भाव को (स्वरूप को) छोड़कर, सुकृत के परिपाकरूप भाग्य की अधिकता से, एक परिणाम से दूसरे परिणामपर पहुँचकर, मधुर हो रही थी। एवं समस्त सुन्दर मनोहर लीलाओं को प्रगट करनेवाले श्रीकृष्ण, अपने स्वरूप-गुण-माधुर्य आदि के द्वारा, उसकी निरन्तर सुरक्षा करते रहते थे। वह योगमाया भी, बारंबार **(अगमः दुर्गमः अयः शुभावहो विधिर्यस्या सा)** अगम्य शुभदायक विधि से युक्त थी ॥७६॥

समस्त गोपियों को, अलक्षितरूप से श्रीकृष्ण से मिलानेवाली, इस योगमाया का वह कार्य, कोई आश्चर्यमय नहीं है। इस बात को, 'कैमुतिकन्याय' से सिद्ध करते हुए, कवि कहते हैं कि, देखो ! वह बिचारी चित्रलेखा, निकृष्ट सिद्धिवाली एवं योगमाया की अपेक्षा अतिशय न्यूनशक्तिवाली थी, तो भी उसने कई महीनों में प्राप्त करने योग्य मार्ग को, शब्द किये बिना, चुपचाप लाँघकर, 'लेखाधिनाथ' (इन्द्र) आदि देवताओं के लिये भी दुष्प्रवेश द्वारकारूप पुर में, निरुद्ध अनिरुद्ध को, सभीजनों की दृष्टि को बचाकर, अपनी सखी ऊषा के लिये, क्षणभर में लाकर उपस्थित कर दिया था। किन्तु, यह योगमाया तो, महान् योगवाले स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण की महायोगशक्ति है। अतः, महायोगशक्तिरूपा वह योगमाया, अपने को उन गोपियों के पति माननेवाले गोपों के निकट, उन गोपियों के प्रतिबिम्बों की भी छाया रूपवाली, एवं रूप-आकृति आदि से उन्हीं के समान, दूसरी स्त्रियों को उपस्थित करके, उसके बाद श्रीकृष्ण की नित्यसिद्ध-प्रेयसी स्वरूपवाले रूप के सहित अवतार लेनेवाली इन श्रीराधा आदि गोपियों के, अनियोजित दूती के भाव को, **(भावं भावं प्राप्य प्राप्य 'भू प्राप्तौ' णमुल्लन्तः)** बारंबार अङ्गीकार करके, श्रीकृष्ण के अङ्ग-सङ्गरूप मङ्गल के लिये, समस्त कलाओं से युक्त उन गोपियों को समयानुसार, श्रीकृष्ण के निकट जो ले जायगी, इस विषय में कौन-सा सन्देह है ? अर्थात् कोई नहीं। इसलिये इस प्रकार के सिद्धान्त से सिद्ध, उन दोनों राधा-माधव की 'केलि' (रतिक्रीडा) को, चातुर्य आदि कौन-से विलास-विशेष नहीं बढ़ाते ? अपितु, सभी बढ़ाते हैं। **(लिम्पन्तीति 'लिप उपदेहे' धातो रूपम्' उपदेहो वृद्धिरित्यर्थः)** ॥७७-७८॥

**कलावतो राधामाधवयोर्वयोऽकृता नित्यसिद्धत्वात्। वात्सल्यरसजुषां सजुषां सद्यस्तन-स्तनन्धयवत् कृष्णे रतिमुद्वहतां हतांहसां केषाञ्चिद्यद्गोचरस्तद्धि तेषां तथाविध-रसस्वरस-स्वभावो न तत्र योगमायाया वैभवमिति ॥७९॥**

**श्रीराधा-कृष्णयोर्नवसङ्गमः**

**तथा सति कस्यामपीक्षणक्षणदायां शुभलक्षणक्षणदायां सौभाग्यरसोक्षणदायां क्षणदायां निविडतम-तमालमालयेव मुदिरमालया श्यामलीकृतायां प्रथमाभिसार-सारस्य-भाग-परभाग-भागनुचरीभिरभिरस्यमाना योगमाययैव दर्शितेनाऽध्वना ध्वनावुपरते चिरानुरक्तिदूतिकया कयाचन पुरोगामिन्या पुरोगामि-न्याय-साहस-हरिष्यमाणकृष्णयाऽऽ-कृष्यमाणा नीलनिचोल-चोलधारिणी मृगनाभिलिप्ता नाऽभिलिप्ता स्तम्भजम्बालजम्बाल-मान्थर्यमासादयता साध्वसेन 'कुतः क्व यामि' इति स्वयमप्यजानती न तीव्रतरतरलतां चात्मनो निन्दन्ती तदुपगमगमक-विलक्षण-लक्षण-शुभक्षण-कृतक्षणस्य कृष्णस्य च तस्याश्च**

---

और देखो, विशेषता से युक्त जो लोकोत्तरता है, वह (**कं सुखं तदुत्तरं तत्प्रधानं यत्तारतम्यं तत्कारिणी भवति**) सुखप्रधान तारतम्यता की करनेवाली होती है। अर्थात् लोकोत्तरता की विशिष्टता के तारतम्य से ही, सुख का तारतम्य हो जाता है। क्योंकि, सकल कलापरिपूर्ण राधा-माधव की यह केलिकला, साधारण प्राकृत-लोगों की तरह, युवावस्था के द्वारा नहीं की गई है। क्योंकि, वह केलिकला, नित्यसिद्ध है। और यह केलिकला, वात्सल्यरस का सेवन करनेवाले एवं श्रीकृष्ण में तत्काल उत्पन्न होनेवाले बालक के समान प्रीति धारण करनेवाले, निष्पाप परमप्रेमी श्रीनन्द आदि किन्हीं महानुभावों के जो दृष्टिगोचर नहीं होती, यह तो उनके उस प्रकार के वात्सल्यरस का 'स्वरस' (अमिश्रित) स्वभाव का प्रभाव है, उसमें योगमाया का कोई वैभव नहीं है ॥७९॥

**श्रीराधाकृष्ण का नव-सङ्गम**

उस प्रकार की स्थिति में, नवीन-सङ्गमरूप रस से सरस एवं सरल हृदयवाली, तथा हृदयेश्वर श्रीकृष्ण के द्वारा आकृष्ट हृदयवाली, उन राधिका ने, किसी रात्रि में, प्रथम 'अभिसार' (प्रेमी-प्रेमिका का संकेत-स्थानपर गमन) कर दिया। वह रात्रि, नेत्रों के लिये उत्सव देनेवाली थी, शुभलक्षणों से युक्त क्षणों की शोभा से अधिक थी, सौभाग्यरूप रस के अभिषेक को देनेवाली थी, एवं घने तमालों की माला की तरह, मेघों की माला से श्यामलवर्ण की हो रही थी। एवं उस समय राधिका, प्रथम अभिसार में सरसता के अंश की, सुन्दरता का सेवन कर रही थी, अनुचरियों के द्वारा सेवित थी, एवं योगमाया के द्वारा दिखाये हुए मार्ग से ही, जागनेवालों की ध्वनि समाप्त हो जानेपर, आगे-आगे जानेवाली एवं चिरकालीन अनुरागरूपिणी, किसी दूती के द्वारा, आकृष्ट हो रही थी। वह अनुरागरूपिणी दूती, आगे-आगे चलनेवाले न्यायरूप साहस के द्वारा, श्रीकृष्ण को भी, अपने वशवर्ती कर रही थी। और राधिका, 'नीलनिचोल' (नीली ओढ़नी) एवं नीली चोली (अँगिया) धारण कर रही थी, कस्तूरी से लिपीपुती थी; किन्तु, स्तब्धतारूप कीचड़ से उत्पन्न, पहली शिथिलता को प्राप्त करनेवाले भय से अभिलिप्त नहीं थी, अर्थात् अभिसार के समय, स्तब्धता करनेवाली शङ्का से रहित थी; एवं प्रेममयी विवशता से "मैं, कहाँ जा रही हूँ ?" इस बात को स्वयं भी नहीं जान रही थी; एवं प्रियतम के सङ्ग से जायमान सुख की प्राप्ति

मनसा मनसैव कृतं सङ्केत-केतनं मकरकेतनचेतनया परिचायितं परिचायितं च सा वार्षभानवी नवीन-सङ्गरस-सरस-सरलहृदया हृदयाधिनाथाकृष्टहृदयाऽभिससार ॥८०॥

ततश्च, ऊरुस्तम्भे प्रियसहचरीदत्तहस्ताऽवलम्बा
स्यन्देऽस्राणां पदविहरणे वर्त्मनो वित्तिशून्या ।
कम्पेनाऽऽलीकरकिसलयं कम्पयन्तीति कृच्छ्रा-
दायातापि प्रियगृहमहो हन्त निर्गन्तुमैच्छत् ॥८१॥

किञ्च, त्वरयति सखीवृन्दे मान्द्यं हठादवलम्बते
चलति यदि वा किञ्चिद् भूयस्तरां विनिवर्तते ।
अपि हृदि समुत्कण्ठे वाम्यं मुहुर्बहिरीहते
प्रकृतिकुटिलाः कामं वामा नवाः किल किं पुनः ॥८२॥

ततश्च, प्रणयसहचरीभिः प्रार्थनाचाटुवादैः, प्रसभरभसया च प्रापिता कान्तगेहम् ।
अपरिचितरतश्रीसङ्गमाऽनादराय, व्यतनुत तनुमध्या ह्री-सखीसन्नियोगम् ॥८३॥

---

की भावना से, अपनी तीव्र चञ्चलता की निन्दा भी नहीं कर रही थी। और वह राधिका, जिस संकेत स्थानपर जा रही थी, उसका इशारा भी, राधिका के आगमन के सूचक, विलक्षण लक्षणों से युक्त, मङ्गलमय समय में किये गये, अपने अभिसारोत्सव से युक्त, श्रीकृष्ण के मन एवं राधिका के मन के द्वारा ही, "हे प्रिये ! आज तुम, उस निकुञ्ज में अभिसार करना; हाँ, मैं, आपके संकेतानुसार वहीं आ जाऊँगी" इस प्रकार ध्यानावस्था में ही कर दिया था। और उस संकेतस्थान का परिचय एवं प्रदर्शन भी, प्रेमात्मक कन्दर्प की चेतना ने ही करवा दिया था। तात्पर्य—परस्पर के बिना कहे सुने ही, इस संकेतस्थान का ज्ञान एवं दर्शन आदि का जो भाव है, वह सब, भगवदनुरागी जनमात्र के ध्यान की सत्यता को दिखाने के लिये है ॥८०॥

उस समय चलते-चलते, राधिका की जङ्घाएँ, जब स्तम्भित हो जाती थीं, तब अपनी प्रिय-सहचरी के द्वारा दिये हुए हाथ का अवलम्बन कर लेती थी; एवं प्रेमाश्रुओं के प्रवाहित होते ही, चरणों के धरने के विषय में, मार्ग के ज्ञान से शून्य हो जाती थी; एवं शारीरिक कम्प के द्वारा, अपनी सखी के करपल्लव को कम्पित करती हुई, संकेतस्थानपर चली आई। किन्तु, हाय ! हाय ! इस प्रकार महान् कष्ट से, प्रियतम के घरपर आकर भी, वह राधिका—"ऐसी विकल अवस्था में, मैं यहाँपर आकर भी क्या करूँगी ?" इस विचार से, वहाँ से निकलने की इच्छा करने लग गई ॥८१॥

किंच श्रीराधिका का सखीवृन्द, जब श्रीकृष्ण के निकट जाने की शीघ्रता की प्रेरणा देता है, तब वह राधिका, हठपूर्वक मन्दता का अवलम्बन कर लेती है। यदि किसी प्रकार, कुछ दूरतक श्रीकृष्ण की ओर चलती भी है, तो कुछ दूर जाकर, पुनः लौट आती है। और हृदय में मिलने की उत्कण्ठा से युक्त होकर भी, बाहर से बारंबार कुटिलता की चेष्टा करने लग जाती है। क्योंकि अङ्गनाएँ, प्रायः स्वेच्छापूर्वक, स्वभाव से ही कुटिल होती हैं। फिर नवीनाङ्गनाएँ कुटिल होती हैं, इस विषय में तो कहना ही क्या है ? अर्थात् उत्कण्ठित होनेपर भी, प्रियतम के निकट सहसा नहीं जा पाती हैं ॥८२॥

उसके बाद प्रेममयी सहचरियों ने, वह राधिका, "हे राधे ! केवल आज ही, एकबार ही, अपने करकमल का स्पर्श, प्रियतम के लिये दे दीजिये। हम, तुझे दूसरे दिन इनके निकट बिल्कुल नहीं भेजेंगी।

ततश्च, गच्छन्तीषु सखीषु गन्तुमनसः कृष्णेन पाणौ धृते
तस्य स्पर्शरसादसारि मनसा तस्याः स्थितौ चेत् स्पृहा ।
मा यातेति मनोऽनुलापपिशुनैर्भ्रूभङ्गकैर्वारिताः
प्राप्ताश्वासतयैव केलिभवनद्वार्येव सख्योऽभवन् ॥८४॥

ततश्च, कृष्णे पश्यति लोचने मुकुलयत्यापृच्छति स्वागतं
तूष्णीमेव शृणोति संस्पृशति च स्वैरं परावर्तते ।
न त्रासादवहित्थया न च न तद्व्याजेन वाम्येन वा
बालानामभिलाषवत्यपि हृदि प्रायः स्वभावो हि सः ॥८५॥

ततश्च, उपनमयति यद्यत् प्रातिकूल्यं नताङ्गी, प्रभवति किल तत्तत् कृष्णकौतूहलाय ।
रसयति हि पदार्थो दुर्लभस्तावदेव, व्यभिचरति तदीयं दुर्लभत्वं न यावत् ॥८६॥

यह हमारी प्रार्थना है । एवं हे दयामयि ! राधे ! इनकी व्याकुलता को देखकर, क्षणभर प्रसन्न हो जाइये, यह हमारी चाटुकारिता है ।" इस प्रकार की प्रार्थना एवं चाटूक्तियों के द्वारा समझा बुझाकर, हर्ष के वेग से, प्रियतम के निकुञ्जरूप घर में पहुँचा दीं । किन्तु वह कृशोदरी, सुरतसम्पत्ति से अपरिचित होने के कारण, सङ्गम के अनादर के लिये, लज्जारूप सखी की उत्तम आज्ञा का विस्तार करने लग गई । अर्थात् लज्जारूप सखी का सहारा लेकर, सुरतश्री का अनादर करनेपर तत्पर हो गई ॥८३॥

उसके बाद श्रीराधिका को निकुञ्ज में छोड़कर, सखियाँ जब जाने लगीं, तब उन्हीं के साथ जाने के मनवाली, राधिका का हाथ, श्रीकृष्ण ने धारण कर लिया । ऐसी स्थिति में, श्रीकृष्ण के स्पर्शमय रस से, राधिका के मन ने, जब वहींपर रहने की इच्छा प्राप्तकर ली, तब "अरी सखियो ! तुम, मुझको इनके हाथ में पटककर, बाहर मत जाओ" इस प्रकार से बारंबार किये गये मानसिक भाषणों के सूचक भ्रूभङ्गों के द्वारा, निवारित हुई वे सखियाँ, कुछ आश्वासनका-सा भाव प्राप्त करके, 'केलिभवन' (क्रीडाकुञ्ज) के द्वारपर ही स्थित हो गईं ॥८४॥

उसके बाद कृष्णचन्द्र, जब राधिका की ओर देखने लग जाते, तब वे, अपने नेत्रों को मूँद लेती थीं; स्वागत प्रश्न करनेपर चुपचाप सुनती रहती थीं; एवं भली प्रकार स्पर्श करते ही, स्वेच्छापूर्वक दूर हट जाती थीं । यह बात, कोई भय या उद्वेग से नहीं थी; आकार के छिपाने के हेतु से भी नहीं थी; उस प्रकार के बहाने से अथवा कुटिलता से भी नहीं थी; किन्तु, नवीनबाला नायिकाओं के हृदय में, मिलन की अभिलाषा के होनेपर भी, वे इसी प्रकार टालमटोली करती रहती हैं । क्योंकि, उच्चकोटि की नायिकाओं का, प्रायः उस प्रकार का स्वभाव ही होता है ॥८५॥

उसके बाद नताङ्गी श्रीराधिका, श्रीकृष्ण के सामने जो-जो प्रतिकूलता उपस्थित करती हैं, वही-वही प्रतिकूलता, श्रीकृष्ण के कौतुक के लिये समर्थ हो जाती थी । क्योंकि, दुर्लभ पदार्थ तभीतक रस देता रहता है कि, जबतक उसकी दुर्लभता विनष्ट नहीं होती, अर्थात् दुर्लभता बनी रहती है । तात्पर्य—यदि प्राकृत-पदार्थ की सरसता, दुर्लभता में ही निहित है, तब विशुद्ध सुखमय अप्राकृत-रस की

किञ्च, आलिङ्गने कृतमतौ दयिते नतभ्रू-,रुत्थाय गन्तुमभिलष्यति केलितल्पात् ।
बाला तथाप्यजनि तस्य मनःप्रसादे, सान्निध्यमेव हि मणेस्तमसोऽपहृत्यै ॥८७॥

एवं च सति— नाऽऽलीनां शपथैर्हरेनुनय-व्याहारमन्त्रैश्च नो
कन्दर्पस्य च नैव वैभववतो बाणेन यन्निर्ममे ।
विद्युद्दामघटाकटाक्ष-कटुभिः क्रोधोर्जितैर्गर्जितै-
रेका प्रौढसखीव कण्ठमनयत् तां तस्य कादम्बिनी ॥८८॥

ततश्च, परमदुरासदत्वेन रासदत्वेन चापि मनसा न साधयितुमर्हामर्हामकस्मात् कस्मादपि केनापि करे निहितां हितां सुधाकरकलामिव, अकृतकामनामनाघ्रातां मधुकरेण करेण समाक्रष्टुमशक्यामशक्यापवारणां परिमलमलघीयांसमादधानां मादधानां कामपि सुरतरु-कुसुममालामालापमन्तरेणापि केनापि कण्ठे निहितामिव, परमाह्लादरमसाधारां धारां सुधारसस्येव केनापि नापि लपित्वा वक्षसि निक्षिप्तामिव, अकपटपटदति-साध्वस-साध्वसदभिक्षोभलुलितामधिकण्ठमनुत्कण्ठमनायत्तिवशात् कृतावलम्बामलं वामलक्ष्मीकेन

---

महान् सरसता, दुर्लभता में निहित है, इस विषय में तो फिर कहना ही क्या है ? अर्थात् पदार्थ की दुर्लभता में ही रस है ॥८६॥

किंच प्रियतम, उनके आलिङ्गन करने के विषय में, जब बुद्धि लगाते हैं, तब टेढ़ी भौंवाली वह राधिका, उस क्रीडाशय्या से उठकर, बाहर जाने की अभिलाषा करने लग जाती है। इतनेपर भी, वह बाला राधिका, उनके मन की प्रसन्नता के विषय में निमित्त बन गई। क्योंकि, मणि की निकटता ही, अन्धकार को दूर करने के लिये समर्थ होती है ॥८७॥

इस प्रकार की स्थिति में, श्रीकृष्ण से मिलनरूप जो कार्य, सखियों की शपथों से नहीं हुआ; एवं जो कार्य, श्रीकृष्ण के अनुनय विनय की उक्तिरूप मन्त्रों से भी नहीं बना; तथा जो कार्य, परम-वैभवशाली जगद्विजयी कामदेव के बाण से भी निर्मित नहीं हुआ; वही कार्य, अनायास इस प्रकार सम्पन्न हुआ कि, "उसी समय भारी वर्षा होने लगी, बिजली चमकने लगी, गर्जना भी होने लग गई; अतः, राधिका डरकर, श्रीकृष्ण के गले से चिपक गई" इस प्रकार उस 'कादम्बिनी' (मेघमाला) ने, विद्युत्श्रेणी की घटमामय कटाक्षरूप कटुता से युक्त, क्रोध से बढ़ी-चढ़ी गर्जनाओं के द्वारा, अकेली प्रौढ-सखी की तरह पकड़कर, उस राधिका को, श्रीकृष्ण के कण्ठतक पहुँचा दिया। तात्पर्य—राधा-कृष्ण का सम्मेलन करा दिया ॥८८॥

उसके बाद, उस समय से लेकर, परमसुन्दर शोभा से युक्त एवं वेग से युक्त, अपने भुजमण्डल के द्वारा, श्रीराधिका का आलिङ्गन करके विराजमान, व्रजराज-युवराज श्रीकृष्ण, सुशोभित हो गये, एवं आनन्दमयी जड़ता से भिन्न, दूसरे किसी पदार्थ को भी नहीं जान सके (यह अन्वय है)।

वह राधिका, परमदुष्प्राप्य एवं रससमूह को देनेवाले मन के द्वारा भी, उपार्जन करने योग्य नहीं थी। अतएव, सम्माननीय थी। तथा किसी के द्वारा अकस्मात्, किसी अनिर्वचनीय हेतु से, हाथ में समर्पित की हुई, मानो चन्द्रमा की हितमयी कोई कला-सी ही प्रतीत हो रही थी; एवं जिसके विषय में,

**भुजवलयेन जवलयेन तं समयमारभ्य परिरभ्य परितस्थुषा व्रजराजयुवराजेन रराजे, न रसादपरं परं विविदे च ॥८९॥**

**तामथ कृष्णेन सह सहचर्यो हसितोत्कटाः कटाक्ष-विक्षेपेण पश्यन्त्यः श्यन्त्यश्च स्वममानस्यं मानस्यं चाभिलाषं सफलमिव मन्यमाना मानातीतसम्माननया जलधरोर्जित-गर्जित-गरिमाणं स्वसखीं श्रावयित्वा श्रावयित्वा ससङ्कोचं पूजयामासुः ॥९०॥**

**'धन्योऽसि घनरसद ! रसद एवासि, त्वमुचित एव, चित एवमस्य तव वर्णमित्रस्य मित्रस्य नवकमलिनीवृन्दारिकावृन्दानां मैत्रीकरणेन, यदियं मे दुराराधाऽमेदुरा राधा हुङ्कार-मात्रेणैव कृष्णकण्ठं प्रापितास्ति भवताऽवता परमसौभाग्यम्' इति सखीजन-सोत्प्रासप्रास-विद्धहृदयेव भयोपरमे परमेणाऽऽग्रहेण तदुरसो रसोदधेरिवापि बहिर्बुभूषया भूषयामास यदि स्वमात्मानम्, तदा प्रसभेन सभेन ग्रहविशेषेणाऽशेषेणाऽऽमोदेन कृष्णेन च तस्याश्चित्रित-लतोपवनानीव न जातपत्राङ्कुरभङ्गानि कपोलचुम्बनानि, यमुनाजलानीव कज्जलशोभा-**

---

किसी ने भी कामना नहीं की थी, एवं जो भ्रमर के द्वारा भी नहीं सूँघी गई थी, एवं जो साधारण हाथ से आकर्षण करने के योग्य भी नहीं थी, एवं जिसका छिपाना भी कठिन था, एवं जो महान् आकर्षक सुगन्ध को धारण करनेवाली थी, एवं जो हर्ष को देनेवाली थी, इस प्रकार की कल्पवृक्ष के पुष्पों की कोई अनिर्वचनीय माला, मानो समर्पणमय आलाप के बिना, गले में पहना दी थी; और मानो किसी के द्वारा बिना कहे ही, वक्षःस्थलपर फेंकी हुई, परमानन्द के वेग को धारण करनेवाली, सुधारस की 'धारा' के समान प्रतीत हो रही थी। 'धारा'-शब्द के अक्षरों को, उलट देने से, स्पष्ट 'राधा' ही बन गई थी; एवं निष्कपटभाव से, भीरु होने के कारण, प्राप्त होनेवाले भय से, मिथ्या क्षोभ से, मानो कुचली जा रही थी। अतएव, स्वतन्त्रता के अधीन होकर, उत्कण्ठा के बिना भी, श्रीकृष्ण के कण्ठ का अवलम्बन कर रही थी ॥८९॥

उसके बाद, उत्कट हास्यवाली वे सहचरियाँ, अपने कटाक्षों को फेंककर, उन राधिका को श्रीकृष्ण के साथ सम्मिलित देखते-देखते, अपने दुःख को खण्डित करते-करते, मानो अपनी मानसिक अभिलाषा को सफल मानकर, अपने सङ्कोच को (**श्रावयित्वा गमयित्वा दूरीकृत्येत्यर्थः। 'श्रु गतौ' तालव्यादिरपि**) दूर करके, अपनी प्रियसखी राधिका को सुनाकर, मेघ की भारी गर्जना के गौरव की पूजा, अपरिमित सम्मानपूर्वक करने लग गईं ॥९०॥

और बोलीं कि, हे घनरसद ! तुम योग्य ही 'रसद' (रस देनेवाले, या जल देनेवाले) हो। अतः, तुम्हारा नाम, सार्थक है। और तुम, तुम्हारे वर्णमात्र से मित्र, इन घनश्याम की मित्रतारूप 'करण' (क्रिया की सिद्धि में प्रकृष्ट उपकारकरूप) से 'चित' (व्याप्त) ही हो। एवं तुम्हारे ये मित्र (सखा एवं सूर्य), नवीन-कमलिनी वृन्दारकवृन्द के (श्रेष्ठ-कमलिनीसमूह के एवं श्रेष्ठ-सुन्दरीवृन्द के) भी मित्र हैं। अतः, तुम धन्य हो। क्योंकि, हमारी यह सखी, राधा, 'दुराराधा' (दुःसाध्य) है, एवं हमारी बात, न मानने के कारण, कठोर भी है। किन्तु, आपने तो परमसौभाग्य की रक्षा करते हुए, अपने हुँकारमात्र से ही, इसको श्रीकृष्ण के कण्ठतक पहुँचा दिया। अर्थात् जो कार्य, हम सबकी किसी युक्ति से नहीं हो पाया, वह, आपने हुँकारमात्र से सिद्ध करके दिखा दिया। अतः, आप महान् धन्यवाद के पात्र हो। इस प्रकार मानो अपनी

ग्लानिकराणि नयनचुम्बनानि, भक्तिरस-रसिक-हृदयमिव समक्षतयाऽवकरागमधरपानम्, द्वितीया हिमकरलेखेव अलक्ष्यमाणलाञ्छना दशन-नखपद-पदवी, सुप्रतिष्ठितशिवलिङ्ग-सम्माननमिव सदामोदकर-कमलपूजन-जनित-परभागं स्तनयुगपरामर्शनम्, शुक्तिसंपुटा इवाक्षुण्णमुक्तावलीकाः परिरम्भाः, विषमविषधरीधारणमिव साहसमात्रप्रतिपादकं रोमलता-परिशीलनम्, तीर्थसलिलमिव स्पर्शमात्रेणैव कृतार्थम्मन्यताकारि नाभिह्लदपरिसरकरप्रदानम्, मोक्ष इव परमदुःशको नीविमोक्षश्च कृतानि ॥९१॥

ततस्तस्या अपि ब्रह्मेव नेति नेति निषेधसिद्धं वचनं, तडिद्दामेव उत्पद्यैव लीयमानं कटाक्षविक्षेपणं, गिरिनिर्झरजलमिव उत्सवाहितादरास्रवत् विलोकितम्, गोवर्धनसानव इव

---

सखियों के, परिहासमय व्यङ्ग-वचनरूप भाला से, विद्धहृदयवाली राधिका, भय दूर हो जानेपर, रस के समुद्र की तरह, सुखप्रद श्रीकृष्ण के वक्षःस्थल से भी, महान् आग्रहपूर्वक बाहर होने की इच्छा से, जब अपने शरीर को विभूषित करने लग गई, तब कान्ति से युक्त श्रीकृष्ण ने, हठपूर्वक श्रीराधिका के कपोल-चुम्बन आदि कर लिये। यह सब कार्य, श्रीकृष्ण ने, सम्पूर्ण 'ग्रहविशेष' (सुरततन्त्रोक्त वेणी-चिबुकादि धारणविशेष) की विधि से, आनन्दपूर्वक सम्पन्न किया था। एवं वे कपोल-चुम्बन आदि भी, चित्रलिखित लताओं के उपवनों की तरह, पत्र, एवं अंकुरों के भङ्ग से, पत्रे—चन्दन के द्वारा कपोलोंपर बनाये हुए रचनाविशेष के भङ्ग से रहित होकर ही किये, अर्थात् यह कार्य, इतनी सावधानी से, धीरे से किया कि, जिससे राधिका के कपोलों की चित्रावली भङ्ग न हो पाई। एवं यमुना के जल, अपनी श्यामता के द्वारा, जिस प्रकार कज्जल की शोभा का तिरस्कार करनेवाले होते हैं, उसी प्रकार श्रीकृष्ण के द्वारा किये गये, राधिका के नेत्रों के चुम्बन, कज्जल की शोभा को मिटानेवाले नहीं थे। एवं भक्तिरस के रसिकजनों का हृदय, जिस प्रकार प्रत्यक्षरूप से दोषों से रहित होता है, उसी प्रकार श्रीकृष्ण के द्वारा किया गया अधर-पान, भली प्रकार महावर के रङ्ग की क्षति से रहित था। एवं द्वितीया के चन्द्रमा की रेखा, जिस प्रकार दिखाई देनेवाले कलङ्क से रहित होती है, उसी प्रकार राधिका का अधर, श्रीकृष्ण के दाँतों के चिह्न की 'पदवी' (पद्धति) से रहित था, एवं स्तनयुगल, नाखूनों के चिह्न की पद्धति से रहित था। एवं सुप्रतिष्ठित शिवलिङ्ग का सम्मान, जिस प्रकार सदा सुगन्धित कमलों के द्वारा किये गये पूजन से उत्पन्न शोभा से युक्त होता है, उसी प्रकार श्रीकृष्ण के द्वारा किया गया, राधिका के स्तनयुगल का 'परामर्शन' (पकड़ना) भी, सदैव सुगन्धमय करकमल से किये गये पूजन, अर्थात् स्पर्श, उसी के द्वारा उत्पन्न हुई शोभा से युक्त था। एवं सीपी के सम्पुट, जिस प्रकार बिना टूटी हुई मोतियों की श्रेणी से युक्त होते हैं, उसी प्रकार श्रीकृष्ण के द्वारा किये गये, राधिका के आलिङ्गन भी, मोतियों के हारों के टूटने से रहित थे। एवं भयङ्कर सर्पिणी का धारण करना, जिस प्रकार साहसमात्र का प्रतिपादक है, उसी प्रकार श्रीकृष्ण के द्वारा किया गया, राधिका के स्तनों से लेकर, रोमावली मार्ग से करों का सञ्चालन भी, महान् साहस का परिचायक था। एवं तीर्थों का जल, जिस प्रकार स्पर्शमात्र से ही, आत्मा को कृतार्थ माननेवाला बना देता है, उसी प्रकार श्रीकृष्ण के द्वारा किया गया, राधिका के नाभिह्लद के निकट, कर-प्रदान भी, श्रीकृष्ण को कृतार्थ माननेवाला बना रहा था। एवं मोक्ष का प्राप्त होना, जिस प्रकार परमदुष्कर है, उसी प्रकार श्रीकृष्ण के द्वारा किया गया, राधिका का नीविमोक्ष भी महान् कठिन था। इस प्रकार ये सब कार्य, श्रीकृष्ण ने कुशलतापूर्वक सम्पन्न कर लिये ॥९१॥

उसके बाद ब्रह्म, जिस प्रकार वेद के 'नेति नेति' वचनों के निषेध से सिद्ध हो जाता है, उसी

**स्वन-वाचाल-मणि-कटकाः करकम्पाः, वर्षाशिखरीव अभङ्गुर-पयोधरः प्रतिपरिरम्भः, मलयानिल इव मृदुस्पन्दः, वसन्तदिनकरातप इव दरघर्मकीलालः, किसलयकलाप इव मृदुलीलाकरकम्पः, तडाग इव विपुलकभङ्गश्च देहः समजनि ॥६२॥**

**ततश्च दुरादालोकयन्तीनामालीनामालीनानां द्वारोपकण्ठे कण्ठे गृहीतां कृष्णेन तां नतां ह्रीभरेण निर्भरेण निर्भातां प्रियवयस्यां वयस्याञ्जस्येन नूतनतया प्रगाढरसासहेऽवस्थितामनवस्थितामनवधानपरां प्रियतमाग्रहे ग्रहेण केनाप्यभिभूतामिव कश्चिदालाप आसीदितरेतरम् ॥६३॥**

**यथा— 'अयमयं सखि ! भाति किशोरयो-,र्नवकिशोरवरः सुरतोत्सवः ।**
**अयमिह प्रतिपत्तिविमूढतां, गत इव प्रतिभाति मनोभवः ॥६४॥**

---

प्रकार सुरत के आरम्भ में, श्रीराधिका का वचन भी, 'ना', 'ना', इस प्रकार के निषेध वचन से सिद्ध हो गया। एवं उनका कटाक्षविक्षेप भी, बिजली की माला की तरह, उत्पन्न होते ही विलीन हो गया। एवं उनका ऊपर की ओर देखना भी, पर्वत के झरनों का जल, जिस प्रकार स्रोत के प्रवाह से वाहित होकर, विशालतापूर्वक बहता है, उसी प्रकार सुरतोत्सव के द्वारा 'आहित' (समर्पित) महान् प्रेमाश्रुओं से परिपूर्ण था। एवं राधिका के करों के कम्प भी, गोवर्धन के शिखरों की तरह, शब्द से वाचाल, मणिमय कङ्कणों से युक्त हो गये थे। एवं 'वर्षाशिखरी' ('प्रवर्षण'-नामक पर्वत), जिस प्रकार विनष्ट न होनेवाले 'पयोधर' (मेघ) से युक्त रहता है, उसी प्रकार राधिका के द्वारा किया गया, श्रीकृष्ण का आलिङ्गन भी, 'पयोधर' (स्तनयुगल) की भंगुरता से रहित हो रहा था। उस समय राधिका का 'स्पन्दन' (किंचिच्चलन) भी, मलयाचल की वायु की तरह, मन्द-मन्द हो रहा था। एवं उनके शरीर में थोड़े-थोड़े पसीने का जल भी, वसन्तकालीन सूर्य की धूप की तरह उत्पन्न हो रहा था। एवं उनका शरीर, कोमल-पल्लवश्रेणी की तरह, कोमल एवं लीलापूर्वक करकम्प से युक्त हो गया था। एवं तालाब, जिस प्रकार (**विपुलः कस्य जलस्य भङ्गस्तरङ्गो यत्र, पक्षे—विशिष्टौ पुलक-स्वरभङ्गौ यत्र सः**) जल की विशाल तरङ्गों से युक्त होता है, उसी प्रकार राधिका का शरीर भी, विशिष्ट पुलकावली एवं स्वरभङ्ग से युक्त हो गया था ॥६२॥

उसके बाद, निकुञ्ज के द्वार के निकट, कुछ छिपी हुई सखियाँ, दूर से ही देख रही थीं कि, श्रीकृष्ण ने राधिका, गले में अपनी भुजा डालकर ग्रहण कर रखी है, एवं वह राधिका, महती लज्जा के भार से, विनम्र हो रही है, इतनेपर भी विशेष शोभायमान है; नवीन होने के कारण, अनायास प्रगाढ़रस के सहन करने के अयोग्य युवावस्था में स्थित है; अतः, कुछ अनवस्थित-सी हो रही है। अतएव, प्रियतम के द्वारा किये गये, रमणरूप आग्रह में भी सावधान नहीं है, मानो किसी अनिर्वचनीय ग्रह के द्वारा आक्रान्त-सी हो रही है। अपनी प्रियसखी, राधिका को ऐसी स्थिति में देखते हुए, उन सखियों का परस्पर में, कोई अनिर्वचनीय आलाप प्रारम्भ हो गया—॥६३॥

"अरी सखि ! देखो, श्रीनन्दकिशोर एवं श्रीवृषभानुकिशोरी, इन दोनों का नवीन-किशोरावस्था से श्रेष्ठ, अर्थात् प्रथम युवावस्था के आरम्भमात्र को प्राप्त करनेवाला, यह सुरतोत्सव कितनी शोभा पा रहा है। और देखो, आज तो यहाँपर, यह 'मनोभव' (काम) भी, मानो किंकर्तव्य विमूढ-सा हो रहा है, अर्थात् मनोभव भी, मानो आनन्दमयी जड़ता को प्राप्त कर रहा है ॥६४॥

अस्यास्तु, चिरमनोरथ एव चिरात् फलन्, फलभरेण मनो व्यथयन्निव ।
अहह दुःसह एव भवत्यहो, सुखतयापि च दुःखतयापि च ॥'९५॥

ततश्च स्वकृतापसरण-रण-श्रमादेव प्रबल-बलमानश्वासां शिथिलकचहस्तां हस्ताम्बुजेन दधतीं श्लथमानां नीवीं नीवीं यथा त्रुटितैकावलिकावलिकामस्तव्यस्तामिव सतृष्णेनापि कृष्णेनापि कृतरतोपरमेण परमेण प्रणयेन निबद्धे केशपाशे पाशेन निबद्धायां नीवौ, ग्रथिते च तारे हारे, हापिते च करकमलेनाऽमलेनाऽम्बुनि घर्मजे, नर्मजेन वचसा सरसीक्रियमाणामवलोक्य सहचर्यः सह चर्यया प्रणयस्मितनिरीक्षणरूपया क्षणरूपया कृष्णकथया पुरत उपतस्थिरे ॥९६॥

स्थिरेव किञ्चिदथ सा विधुमुखी नतमुखी न तदाननानि पश्यन्ती पश्यन्ती च भ्रूकुटि-कुटिलेन कटाक्षेणान्तरान्तरा ताभिरथोचे,—'एहि सखि! गृहं यामो, यामो ह्यवशिष्यते,शिष्यतेह विरमतु रतिकलागुरोरस्य गुरोरस्यरहस्यशिक्षायाम्, किमपरं विलम्बसे, लम्बसे वा न कथं केलितल्पात्' इति सपरिहासहासभाषिणीः स्वसखीः कपट-पटद्भ्रूकुटि-कुटिलाक्षमलसलसता

"और हमारी प्रियसखी, इस राधिका का चिरकालीन मनोरथ ही, आज चिरकाल में सफल होकर, फल के भार से, मानो इसके मन को व्यथित कर रहा है। अहह ! यह बात सत्य है कि, ऐसी अवस्था का मनोरथ, सुखरूप एवं दुःखरूप होने के नाते, अहो ! दुःसह ही होता है। अर्थात् सफल होने के समय तो सुखरूप से, एवं असफलता की दशा में दुःखरूप से असह्य है। अतः, यह मनोरथ, सदैव दुःसह ही होता है" ॥९५॥

उसके बाद राधिका, मानो पराजित होकर, अपने आप भागनेवाले, सुरतरूप संग्राम में होनेवाले परिश्रम से ही, प्रबलतापूर्वक चलनेवाले स्वासों से युक्त हो रही थी, उसका केशपाश भी शिथिल हो रहा था, एवं नीचे की ओर खिसकती हुई अपनी नीवी को, अर्थात् कटिवस्त्र के बन्धन को, 'नीवी' (मूलधन) की तरह, अपने करकमल से धारण कर रही थी, (**स्त्रीकटीवस्त्रबन्धेऽपि नीवी परिपणेऽपि च, इत्यमरः**) एवं उसकी मोतियों की माला की श्रेणि टूट गई थी, अतः वह स्वयं, अस्तव्यस्त-सी हो रही थी, एवं सुरतोत्सव की समाप्ति करनेवाले, परमानन्द देनेवाले श्रीकृष्ण ने भी, तृष्णा से युक्त होकर, उनका केशपाश, परमस्नेहपूर्वक जब बाँध दिया, एवं पाश के द्वारा नीवी भी जब बाँध दी, एवं मोतियों का हार भी जब गूँथ दिया, एवं अपने निर्मल करकमल के द्वारा पसीने का जल भी, जब उनके शरीर से दूर कर दिया, तब हास-परिहास से उत्पन्न वचन से वह राधिका, श्रीकृष्ण के द्वारा सरस बनाई जा रही थी। वे सहचरियाँ, राधिका को इस प्रकार की स्थिति में देखकर, प्रेम एवं मन्द-मुसकानपूर्वक निरीक्षणरूप सेवा के सहित, तथा उत्सवरूप श्रीकृष्ण की 'कथा' (बातचीत) के सहित, आगे जाकर उपस्थित हो गईं ॥९६॥

उसके बाद वह चन्द्रमुखी राधा, कुछ स्थिर-सी होकर, नीचा मुख करके, उन सखियों के मुखों को देखते-देखते, बीच-बीच में "तुम सबने मिलकर, बलपूर्वक मुझको, इनके हाथ में पटक दिया" मानो इस प्रकार कहकर, भ्रुकुटी से कुटिल हुए कटाक्ष के द्वारा देखती जा रही थी। उसी समय सखियों ने, उनसे कहा कि, "हे सखि ! राधे ! आओ, घर को चलें। क्योंकि, अब रात्रि का एक पहर ही बाकी है।

भुजामृणालेन केशकलाप-सौरभ्य-गर्भकेण गर्भकेण ताडयन्तीडयन्ती च स्वलावण्यविशेष-मशेषमनारतं कृष्णस्य मनसा न सारस्यमुचा कृतकृतकरुषा परुषापि परमसरसमना मनाक् स्मित्वा 'अस्मि त्वादृशीनामीदृशीनामीहितकापटच-नाटचनायिका-क्रीडाशालभञ्जिका, भञ्जिका स्वाधीनतायाः किलाहं यदा यदालपथ विपथ-विशिष्टपथयोरथ योग्यं तदा तदेव देवता-वाक्यमिव करवाणि, किमिति मां सम्प्रति सम्प्रतिपत्तिमूढां कुरुथ। कया वाऽत्रागतं कया वा नाऽऽगम्यते' इति कोमलालापेन यदि किञ्चिदुक्तवती, तदा तदाकर्णनेनाऽपूर्वेण सन्तापच्छिद्दुरदुरवापमोदमेदुरदुरवस्थितमनाः कृष्णः 'शुभवतीनां भवतीनां प्रसादतः सादतः किलाहं विमुक्तोऽस्या वचन-सुधा-सुधारापरिशीलनेन' इति वदन् पारितोषिकमिव ताभ्यो जनं जनं प्रति प्रतिपन्नप्रणयः प्रणयति स्म परिष्वङ्गं यदि, तदा तदालोच्य चेतसा चेतसारस्या वचसा च सा परिहासवता सवता पीयूषशीकरानिव किमपि मन्दमधुरं मधुरञ्जि निजगाद,—'अधुना गलितहृद्दूषणा दूषणाभाववत्यो भवत्यो भवन्ति नाऽपरं परिहसिष्यन्ति' इति ॥९७॥

---

अतः, यहाँ रतिकला के गुरु, इन श्रीकृष्ण की (**गुरा उद्यमेन 'गुरी उद्यमने' भावे क्विप्, उरस्यं उरसि भवं यद् रहस्यं आलिङ्गन-प्रत्यालिङ्गनादि तस्य शिक्षायाम्**) उद्योगपूर्वक वक्षःस्थलपर होनेवाली, आलिङ्गन-प्रत्यालिङ्गन आदि की शिक्षा में, जो तुम्हारी शिष्यता है, वह, समाप्त हो जानी चाहिये। अब बिलम्ब क्यों कर रही है? और क्रीडा की शय्या से नीचे क्यों नहीं उतर रही है?" इस प्रकार परिहास से युक्त हासपूर्वक बोलनेवाली अपनी सखियों को, कपट से युक्त भ्रुकुटि से कुटिल नेत्रों को दिखाकर, आलस्य से शोभायमान, अपनी भुजारूप मृणाल के द्वारा, अपने केशकलाप की सुगन्ध से युक्त 'गर्भक' (माला) के द्वारा (**'केशमध्ये तु गर्भकः' इत्यमरः**) पीटती हुई, एवं उस माला से सखियों को पीटते समय होने-वाली, अपनी अपूर्व सम्पूर्ण शोभाविशेष की स्तुति, श्रीकृष्ण के मन के द्वारा निरन्तर करवाती हुई, अर्थात् उस समय की शोभा को देखकर, श्रीकृष्ण अपने मन से, उस शोभा की प्रशंसा कर रहे थे; एवं सरसता को न छोड़नेवाले बनावटी क्रोध के कारण, कठोर होकर भी, वह राधिका, परमसरस मनवाली होकर, कुछ मुसकराकर—"अरी! देखो, आज तो मैं, इस प्रकार की तुम्हारी जैसियों की चेष्टारूप कपटमय-नाटक की नायिकारूप, खेलने की कठपुतली बन गई हूँ, एवं अपनी स्वाधीनता की स्वयमेव 'भञ्जिका' (विनाशिका) बन गई हूँ। क्योंकि देखो, तुम सब, कुमार्ग एवं सुमार्ग के योग्य, जब-जब जो कुछ कहती हो, मैं तब-तब, उस तुम्हारे वाक्य को, देवता के वाक्य के समान पालन करती हूँ; तो भी, अब मुझको, 'सम्प्रतिपत्ति' (श्रीकृष्ण की प्राप्ति या स्वीकृति) से मूढ क्यों बना रही हो? और बताओ, यहाँ कौन आई है, एवं कौन-सी सखी नहीं आ रही है? इस प्रकार कोमल वार्तालापपूर्वक, जब कुछ कह चुकी, तब राधिका की उन अपूर्व बातों को सुनने से, सन्तापों को दूर करनेवाले एवं दुर्लभ हर्ष से स्निग्ध, एवं चञ्चलचित्तवाले श्रीकृष्ण—"अरी देखो, तुम सब मङ्गलमयी हो। अतः, आज तो मैं, तुम सबके कृपाप्रसाद से ही, इस राधिका के वचनामृतरूप सुन्दरधारा के परिशीलन के द्वारा, सन्ताप से विमुक्त हो गया हूँ, यह बात सत्य है" इस प्रकार कहते-कहते, स्नेह में भरकर, उन सबके लिये प्रत्येक सखी के प्रति, अपने आलिङ्गन को 'पारितोषिक' (इनाम) की तरह जब देने लग गये, तब वह राधिका, सखियों की यह दशा देखकर, चित्त से भी सरसता को प्राप्त होकर, एवं मानो अमृत की बिन्दुओं

**ताश्च कृष्णाङ्गसङ्गमनिर्वृतिनिर्वृतिभाजो निजसखीसुखसमीक्षण-समनुभूतमपि भूतमपि वर्तमानमिव पुनरात्मानुभवेन विदाञ्चक्रुः ॥९८॥**

**अथ सा विभावरी विभा-वरीयसी भूत्वापि यामा यामावशेषतयैव सदोषा दोषाख्यामपि समाससाद, ससादतया यतस्ताः प्रियसखीमादाय कृष्णभवनान्निजभवनं समासेदुः ॥९९॥**

**श्रीराधा-श्यामासख्योः संवादः**

**अथ विभातायां विभावर्यां विभावर्यां श्यामामागतां वीक्ष्य वीक्ष्यमाणेनात्मनोऽन्य-भावेन विस्मितां स्मितांशुधौताधरामधोमुखी विधुमुखी विधुरिता ह्रिया यदि बभूव, तदा श्यामापि मापितमापित-नवर-नवरमणीय-कृष्णाङ्गसङ्ग सङ्गत-पारभाग्याऽपारभाग्याम्भोधि-मात्मानमेव जानती न तीव्रं किमपि पप्रच्छ ॥१००॥**

**'अयि ! कस्मादकस्मादस्मदालोकेन लोकेन नाऽनुभूतां भूताण्डवकारिणीमिव दशां दधत्या विलक्षण-लक्षणयाऽपत्रपया कलाकलापविचक्षणे ! चक्षणे तव हृदयम् ॥१०१॥**

---

को उत्पन्न करनेवाले, परिहासमय वचन से भी, सरसता से पूर्ण होकर, धीरे-धीरे मधुरतापूर्वक, मधु से भी मीठे कुछ वचन—"अरी ! अब तो तुम सब भी, मानसिकपीडा से रहित हो गई हो, एवं दोष देखने के भाव से भी रहित हो गई हो। इसलिये इससे आगे, दूसरे की हँसी भी नहीं करोगी" ॥९७॥

वे सखियाँ भी, श्रीकृष्ण के आलिङ्गनरूप अङ्गों के सङ्गम से, प्राप्त हुए आनन्द को स्पष्टरूप से सेवन करके, अपनी प्रियसखी राधिका के सुख के निरीक्षण को, जो कि कुछ पहले अनुभव करने से, भूतकालवर्ती हो गया था, उसको भी, अपने अनुभव के कारण, फिर भी वर्तमान की तरह समझने लग गई ॥९८॥

उसके बाद, वह रात्रि, कान्ति से श्रेष्ठ होकर भी, एक याम, अर्थात् एक पहरमात्र अवशिष्ट रहने के कारण, 'यामा' कहलाई, एवं शीघ्र समाप्तिरूप दोष से युक्त होने के कारण, उस रात्रि ने 'दोषा' यह नाम भी प्राप्त कर लिया। जिसके कारण वे सखियाँ, श्रीकृष्ण के विरह से सन्ताप से युक्त होकर, अपनी सखी राधिका को लेकर, श्रीकृष्ण के निकुञ्जभवन से, अपने भवन में आ पहुँचीं ॥९९॥

**श्रीराधिका एवं श्यामासखी का संवाद**

तदनन्तर रात्रि बीत जानेपर, प्रभातकाल में, ग्राम की ओर से आती हुई, एवं अपने (राधिका के) दिखाई देनेवाले, दूसरे भाव से विस्मित हुई, तथा मन्द-मुसकानरूप चन्द्रमा के द्वारा धुले हुए अधरोंवाली, श्यामासखी को देखकर, चन्द्रमुखी राधा, लज्जा के कारण, जब विकल हो गई, तब श्यामा भी, केवल अपने यथार्थ ज्ञान से ही, नवीन एवं रमणीय श्रीकृष्ण के अङ्ग-सङ्ग से प्राप्त हुए, उत्कृष्टभाग से युक्त होकर, अपने को भी अपार भाग्यस्वरूप समुद्र जानती हुई, कोमलतापूर्वक कुछ पूछने लग गई—॥१००

"हे निखिलकलापण्डिते ! राधे ! हमारे देखनेमात्र से, उत्पन्न होनेवाली विलक्षण लक्षणोंवाली लज्जा के द्वारा, तुम्हारा हृदय, अचानक किस कारण से ग्रस्त हो गया ? क्योंकि, तुम्हारी यह लज्जा तो, किसी जन के द्वारा भी अनुभव न की गई, भूतलवासी जनमात्र के हर्षमय नृत्य को करानेवाली-सी दशा को धारण करनेवाली है। (**'चक्षणे' 'क्षणु हिंसायाम्' ग्रस्तं बभूवेत्यर्थः**) ॥१०१॥

किञ्च, अलसवलितमङ्गं स्वाऽवसादं व्यनक्ति, ग्लपितमिव मृणालीकन्दलं दोर्द्वयं ते ।
दशनवसनमेतन्नीरसं गण्डपाली, लुलितललितपत्रा प्रक्रमः कस्तवैषः ॥१०२॥

किञ्च, अभिनवलतिकेव वातरुग्णा, नवनलिनीव मतङ्गजेन भुग्ना ।
मृदुतरनवमालिकेव धूता, मदमधुपेन विलक्ष्यसे त्वमद्य ॥१०३॥

अपि चिरमभिलष्यमाण एव, प्रणयिनि ! कोऽपि सुदुर्लभो हि लब्धः ।
अथ कथमियमन्यथाऽस्मदादेः, फलितवती सखि ! भाग्यकल्पवल्ली ॥१०४॥

इति प्रणयरंहसाऽदरसादर-साहससाधुवादेन पृच्छ्यमानाऽऽच्छद्यमानाप्य मनसि न सिद्धकपटा पटान्तेन मुखमावृत्य सा दरविस्मितं साऽदरविस्मितं निजगाद,—'श्यामे ! किं ब्रवीमि,

क्वाहं स्थिता क्व चलिता क्व च वा स पन्था, नीतास्मि केन नलिनाक्षि ! तदीयपार्श्वम् ।
किं वा बभूव मयि तत्र समेतवत्यां, जानाम्यहं यदि तदा भवती न वेत्ति ॥१०५॥

---

"किंच आलस्य से युक्त तुम्हारा अङ्गमात्र, अपनी शिथिलता या सुस्ती को व्यक्त कर रहा है। तुम्हारी दोनों भुजाएँ, कमलिनी के अंकुर की तरह मुरझा-सी रही हैं। एवं तुम्हारा यह 'दशनवसन' (अधरोष्ठ) भी, नीरस-सा हो रहा है। एवं दोनों कपोलप्रान्त भी, खण्डित हुई सुन्दर चित्रकारी से युक्त हो रहे हैं। अतः बताओ ! तुम्हारा यह कौन-सा पाठ प्रारम्भ हो रहा है ? ॥१०२॥

"किंच हे सखि ! आज तो तुम, वायु के द्वारा झकझोरी हुई नवीन-लता के समान, एवं मदमत्त-हाथी के द्वारा तोड़ी हुई नवीन-कमलिनी के समान, तथा मदमत्त-मधुप के द्वारा कम्पित की हुई, अतिशय कोमल नवमल्लिका के समान प्रतीत हो रही हो ॥१०३॥

"और हे प्रेममयि ! सखि ! राधे ! आज तो तुमको, चिरकाल से अभिलषित, कोई सुदुर्लभ पदार्थ प्राप्त हो गया है। अन्यथा अस्मत् प्रभृति सखियों की, यह भाग्यरूप कल्पलता, किस प्रकार सफल होती ? तात्पर्य—श्रीकृष्ण के द्वारा तुम्हारा उपभोग ही, उस भाग्यरूपा कल्पलता का फल है" ॥१०४॥

इस प्रकार श्यामा के द्वारा, प्रेम के वेग से विशिष्ट आदर एवं साहस के सहित, प्रशंसापूर्वक पूछी हुई वह राधा, कपट की सिद्धि से रहित होने के कारण, अपने मन में निर्मलता को लाकर, अपनी ओढ़नी के छोर से मुख को ढककर, आदर से युक्त मन्द-मुसकानपूर्वक, एवं "हाय ! इसने, हमारे समस्त रहस्य को कैसे जान लिया ?" इस भाव से, महान् विस्मय से युक्त होकर, बोली—"हे श्यामे ! मैं, तुझ से क्या कहूँ ? देखो, मैं, कहाँ स्थित थी, कहाँपर चल दी, वह मार्ग भी कहाँपर है; एवं मैं, उनके निकट किस के द्वारा पहुँचाई गई हूँ; और वहाँपर पहुँच जानेपर, या श्रीकृष्ण से सम्मिलित हो जानेपर, मेरे में क्या हुआ ? यदि इस विषय में, मैं कुछ भी जानती हूँ, तो तुम नहीं जानती क्या ? तात्पर्य—तुम्हारी सलाह के बिना, आजतक, मेरा कोई भी व्यापार कभी हुआ है क्या ? इस विषय में तुम्हीं प्रमाण हो ॥१०५॥

किञ्च, व्यापारो मनसश्च यत्र न गतः सम्भावनाऽभावतो
यत् स्वप्नः किमथैन्द्रजालमथवा भ्रान्तिः सुदीर्घैव मे ।
तत् किं ह्लादि किमार्तिदं किमुभयं किंवा न तन्नापि तत्
चेतो विद्रुतिकारकं च मनसो मूर्च्छाकरं चाऽभवत् ॥'१०६॥

अथ सपरिहासं हासं हासमेवाह श्यामा—'श्यामाब्जनयने ! नयनेयमेतत् । तथा हि—
केली-कलाध्ययनकौशलमेकदैव, न स्यादतः किमपि नो भवती विवेद ।
भूयस्ततः सखि ! विलासगुरोः सकाशाद्-,यत्नादधीष्व यदि विज्ञतमाऽसि भूष्णुः॥'१०७॥

अथ सौभाग्यसाराधिका सा राधिका सरसतरं सतरङ्ग-रङ्गवतीव किञ्चिदुवाच,—
'माऽतः परं सुमुखि ! यामि तदीय-पार्श्वं, दूरादसौ नयनवर्त्मनि वर्तनीयः ।
अध्येतु नाम भवती तत एव तत्ते, पाण्डित्यमेव मनसो रसदं मम स्यात् ॥'१०८॥

तदा तदाचक्षाणायाः सपरिहसित-हसित-सित-किरण-ज्योत्स्नास्नपिते दशनवाससि ललिता ललिताक्षरं निजगाद,—'उचितं चितं हि तत्रभवत्या भवत्या रसपाठोपदेशेन ॥१०९

"किंच सम्भावना के अभाव के कारण, जहाँपर मानसिक व्यापार भी नहीं पहुँचा; अतः वह स्वप्न था, अथवा इन्द्रजाल था क्या ? अथवा मेरी लम्बी-चौड़ी भ्रान्ति ही थी क्या ? वह कार्य, आनन्ददायक था क्या ? दुःखदायक था क्या ? अथवा 'सुख-दुःख' इन दोनों को ही देनेवाला था क्या ? अथवा इन दोनों से ही रहित था क्या ? हाँ, केवल अनुभवमात्र से, इतना अवश्य कहती हूँ कि, वह कार्य, चित्त को पिघलानेवाला एवं मन को मूर्च्छित करनेवाला हो गया था" ॥१०६॥

उसके बाद श्यामासखी परिहासपूर्वक हँस-हँसकर बोली कि, "हे नीलकमलोंके-से नेत्रोंवाली राधे ! तुम्हारा यह वचन, नीति से पूर्ण है। क्योंकि देखो, केलिकला के अध्ययन की कुशलता, केवल एकबार के अध्ययनमात्र से सिद्ध नहीं हो सकती । इसलिये आप कुछ भी नहीं समझ पायीं । इसलिये हे सखि ! यदि तुम, इस कला में पूर्णपण्डित होना चाहती हो तो, विलासकला के गुरु, उन्हीं के निकट से प्रयत्नपूर्वक फिर भी अध्ययन कर लो" ॥१०७॥

तदनन्तर सौभाग्य के सार से सर्वाधिका, वह राधिका, अतिशय सरसतापूर्वक, मानो तरङ्गों के रङ्ग से परिपूर्ण होकर कुछ बोली, अर्थात् श्यामा के परिहासरूप चन्द्रमा के उदय को जानकर, राधिका का रङ्गमय सिन्धु भी उछल पड़ा । इस प्रकार की होकर बोली—"हे सुमुखि ! देख, मैं तो आज से पीछे, उनके निकट नहीं जाऊँगी । मेरे नेत्रों के मार्ग से तो, उनको दूर ही रखना । इसलिये उन विलासकला के गुरु के निकट से, स्पष्टरूपेण तुम्हीं अध्ययन करो । (**'अध्येतु' इति 'इक स्मरणे' इत्यस्य रूपम् । अर्थात् पुनः पुनरावृत्त्या अभ्यस्य स्मरतु इत्यर्थः**) अर्थात् बारंबार आवृत्ति के द्वारा अभ्यास करके, उनके पाठ का स्मरण करती रहो । क्योंकि, मैं तो पाठ को भूल जाती हूँ, मेरी स्मृतिशक्ति पूर्ण नहीं है । अतः, पढ़ने से क्या लाभ ? तुम्हारी स्मरणशक्ति तेज है । अतः, उस कला के सीखने में, तुम्हारा ही पूर्ण अधिकार है । यदि पूछो कि, मेरे पढ़ने से तुम्हें क्या लाभ ? इसके उत्तर में तो, मैं, यही कहती हूँ कि, तुम्हारी पण्डिताई ही मेरे मन को रसदायक हो जायगी । क्योंकि, मित्रता के नाते, हम-तुम, दोनों एक ही तो हैं । इस प्रकार तुम्हारा अध्ययन, मेरा ही अध्ययन हो जायगा" ॥१०८॥

किन्तु, शिष्यायितं प्रथममत्र यया तदीय-,भङ्गे प्रयातु पठितुं कथमन्यशिष्या ।
तेनाऽनया सह कृशोदरि ! दीर्घमेव-,मध्येतुमर्हसि विलासगुरुं तमेत्य ॥'११०॥

**ललिता-श्यामा-कुटिलानां वाकोवाक्यम्**

**इत्येतस्मिन्नेव कालेऽकालेरितां वात्यामिवाऽऽगतां कटूकृताऽऽननां ननान्दरमभिवीक्ष्य सर्वासु चकितासु तासु प्रतिभा-प्रतिभासमानेव ललितैव 'शिष्यायितं प्रथमम्' इत्यादि-पादत्रयाऽनन्तरमनन्तरभसादेवम् 'अध्येतुमर्हसि विधाय गुरूपसत्तिम्' इति यदा पपाठ, पाठस्वर-मुपश्रुत्य सा मुखरा सुखरागमासामालोक्य वितर्कयन्ती निजगाद,—'ललिते ! किं शिक्षयसि ?' ॥१११॥**

**साह,—'गुरूपसत्तिम् ।' साप्याह,—'शिष्यायितं प्रथममित्यादेः कोऽर्थः ?' साह,—'प्रथममनया गुरुजनेन यदुक्तं तद्गृहीत्वैव भङ्गो दत्तः । एकाकिसाध्यं न तदित्यनया सार्धं तदध्येतुमर्हसि' इत्युक्तम् ॥११२॥**

**साप्यथाह,—'ललिते ! कथमधुना परलोकाऽऽलोकाय समुद्युक्तासि ?' श्यामाह,—'आबाल्यमेवैषा परलोकाय समुद्युक्ता च । तत् कथमधुनेत्युच्यते ?' ॥११३॥**

---

उस समय श्यामा के वचन का प्रत्युत्तर देती हुई राधिका का अधरोष्ठ, परिहास के सहित हास्यरूप चन्द्रमा की चन्द्रिका से जब स्नान कर चुका, तब ललिता, सुन्दर अक्षर विन्यासपूर्वक—"हे राधिके ! परमपूजनीय आपने, रसमय पाठ के उपदेश के द्वारा, योग्यवस्तु का ही प्रस्ताव रखा है ॥१०९॥

किन्तु हे कृशोदरि ! देखो, उन विलासगुरु की जो प्रथम शिष्या बन गई है, उसके स्वाध्याय के भङ्ग करने के विषय में, दूसरी शिष्या पढ़ने को किस प्रकार जा सकती है ? इसलिये हे राधे ! तुम, इस श्यामा के साथ, उन विलासकला के गुरु के निकट जाकर, बहुत समयतक अध्ययन करने योग्य हो। अर्थात् तुम्हारी अनुपस्थिति में, वे, अकेली श्यामा को, कुछ भी नहीं पढ़ायेंगे ॥११०॥

**ललिता, श्यामा एवं कुटिला की बातचीत**

इसी समय, काल के द्वारा प्रेरित आँधी की तरह, मुख को कड़ुवा बनाकर, आई हुई ननद को देखकर, जब सभी सखियाँ भयभीत हो गईं, तब मानो 'प्रतिभा' (नव-नवोन्मेषशालिनी बुद्धि) से चमकती हुई, ललिता ही "**शिष्यायितं प्रथमम्**" इत्यादि श्लोक के तीन चरणों के बाद, अनन्तवेग से "**अध्येतु-मर्हसि विधाय गुरूपसत्तिम्**" इस प्रकार जब पाठ करने लग गई, तब निकट से ही पाठ के स्वर को सुनकर, अत्यन्त तीक्ष्ण स्वभाववाली वह ननद (जिसका नाम कुटिला था) उन सखियों की सुखमयी आसक्ति को देखकर, तर्क-वितर्क करती हुई—"ललिते ! अपनी सखी को क्या सिखा रही हो ?" ॥१११॥

ललिता—"श्रीगुरु-शरणागति या श्रीगुरु-सेवा सिखा रही हूँ ।" कुटिला—"फिर तुमने जो कहा था कि, "जो पहली शिष्या हो" इत्यादि का क्या अर्थ है ?" ललिता—"पहले इस राधिका ने, इसके हितोपदेशक सास-ससुर आदि गुरुजनों ने, जो कुछ उपदेश कहा था, उसको ग्रहण करके ही छोड़ दिया, अर्थात् उसका अभ्यास नहीं किया । वह उपदेश, अकेली के साध्य नहीं है, इसलिये "इस श्यामा को साथ लेकर, अध्ययन करने योग्य हो" यह, मैंने कहा है ॥११२॥

**साह,—'श्यामे ! न जानासि श्यामानुरागिण्यः खल्वेताः।' श्यामाह,—'अयि ! सुप्रसिद्धमेवैतदाबाल्यमेवैतासां मय्यनुरागित्वम् ।' साह,—'श्यामे ! कृष्णपक्षपातिकलाः सकलाः सर्वदैताः।' श्यामाह,—'नाप्येतत्, न हि कृष्णपक्षपातिन्यः कलाः सर्वदा चित्र-भास्वराः स्वरागता इव शोभन्ते।' साह,—'कृष्णवर्त्मगाः किलैताः।' श्यामाह,—'क्व तावदत्र कृष्णवर्त्मा, स तु कालियदमनरजन्यामेव प्रबुद्ध आसीत् ॥'११४॥**

**साह,—'श्यामे ! मां परीक्षसे ? पीताम्बरानुरागिण्यो ह्येताः।' श्यामाह,—'मा हठकारिण्येवं वादीः। प्रत्यक्षविरुद्धमेतत् । नीलारुणाम्बरप्रियाः खल्विमाः।' साह,—'श्यामे ! व्रजराजतनये श्रद्धाबद्धा बहुधैवैताः प्रतीयन्ताम् ।' श्यामाह,—'अत्यलीकमेवैतत् । व्रजस्थ-राजतस्य नये कथममूः श्रद्धालवः ?' ॥११५॥**

**साह,—'हरिणाऽपहृतमानसा ह्येताः।' श्यामाह,—'क्व तावदत्र हरिणः। तद् वाचाले ! वाचा लेलिह्यसे वैदग्ध्यम्, न तु ते तदस्ति, तद् विरम विरम ॥'११६॥**

---

वह कुटिला फिर भी—"ललिते ! 'अभी से', 'परलोक' (स्वर्ग) के दर्शन करने को क्यों उद्योग कर रही हो ? श्लेषपक्षे—अभी से परपुरुष के दर्शन के लिये क्यों 'समुत्' (सानन्द), एवं 'युक्ता' (विवेकवती) हो रही हो ?" श्यामा—"कुटिले ! यह राधिका तो बालकपन से ही, 'परलोक' (स्वर्ग, पक्षे—परमेश्वर के दर्शन) के लिये, हर्षपूर्वक लगी रहती है। पूर्ण विवेकवती भी है। इसलिये तुम, 'अभी से' इत्यादि क्यों कहती हो ?" ॥११३॥

कुटिला—"श्यामे ! तुम यह नहीं जानती (अंगुली से राधा एवं सखियों की ओर इशारा करके) कि, ये सब, निश्चितरूप से 'श्यामानुरागिणी' (श्यामसुन्दर में या श्यामासखी में अनुराग करनेवाली) हैं।" श्यामा—"अरी ! यह बात तो सुप्रसिद्ध ही है कि, ये सब सखियाँ, मुझ में, बालकपन से ही अनुराग रखती हैं।" कुटिला—श्यामे ! ये सब सखियाँ, सदैव से कृष्ण-पक्षपातिनी कलाओं से युक्त हैं। अर्थात् इनकी 'कला' (कारीगरी) सदा कृष्ण के पक्ष में ही गिरती रहती है।" श्यामा—"यह बात नहीं हो सकती। क्योंकि, कृष्णपक्ष में होनेवाली चन्द्रमा की कलाएँ, षड्ज आदि स्वरों के द्वारा आई हुई, अस्फुट मधुरध्वनियों की तरह, सदा सर्वदा विचित्र कान्तियोंवाली सुशोभित नहीं होती हैं।" कुटिला—"अरी ! ये सब 'कृष्णवर्त्मगामिनी' (कृष्ण का मार्ग या अग्नि का मार्ग, उसमें चलनेवाली) हैं।" श्यामा—"अरी ! यहाँपर 'कृष्णवर्त्मा' (कृष्ण का मार्ग अथवा अग्नि) कहाँ है ? वह अग्निदेव तो, कालियदमन की रात्रि में ही जागृत हुआ था" ॥११४॥

कुटिला—"सखि ! श्यामे ! तुम, मेरी परीक्षा ले रही हो। तुम्हारी ये सखियाँ तो,'पीताम्बरानु-रागिणी' (श्रीकृष्ण में या पीतवस्त्र में अनुराग करनेवाली) हैं।" श्यामा—"हे हठकारिणि ! कुटिले ! ऐसी बात मत कहो। यह बात, प्रत्यक्ष से विरुद्ध है। क्योंकि, इनको तो नीले एवं लालवस्त्र ही प्रिय लगते हैं।" कुटिला—"श्यामे ! ये सब, अनेक प्रकार से **(व्रजराजतनये श्रीकृष्णे, पक्षे—व्रजस्य राजतं रजतस्य विकारः समूहो वा तस्य नये ग्रहणे)** नन्दनन्दन श्रीकृष्ण में ही श्रद्धा से निबद्ध हैं। मेरी इस बातपर तुम विश्वास करो।" श्यामा—"कुटिले ! तुम्हारी यह बात, बिल्कुल मिथ्या है। क्योंकि, व्रज में स्थित, चाँदी के गहनों के या चाँदी के समूह के ग्रहण करने में, ये सब सखियाँ, किसी प्रकार भी श्रद्धालु नहीं हैं" । ११५

**साह,—'श्यामे! तवैव वैदग्धी दग्धीकरोति मे मनः। तत् कथय कथमपराऽपराऽर्हविलक्षणलक्षणमस्या वपुरिदं राधायाः?' ॥११७॥**

**'श्यामाह,—'सौभाग्यदं मृगदृशां शशिखण्डमौलि, यद् दैवतं प्रथमवर्णविहीनमेकम्।**
**आराधनाय किल तस्य धृतव्रतेयं, म्लानं ततः कुसुमकोमलमङ्गमस्याः' ॥११८॥**

**साह,—'क्व सा देवता?' श्यामाह,—'अज्ञे! साऽधुना साधुना भावेन मनोमय्येव; मय्येव विश्वस्ता सती माऽन्यथा शङ्किष्ठाः॥'११९॥**

**इत्येवं सत्येवं स रसमयः समयः समपादि यदि; तदा वदनविजितचन्द्रा चन्द्रावलिरपि निजवयस्याभिरभिनव-वयस्याभिरभिनवरागवतीभिरेव निजकलाकलापप्रख्यापनेन कृष्णाङ्गसङ्गसङ्गररङ्गमङ्गलाभ्यासमभ्यासमासाद्य साद्यमानं यदि चकार, विचकार विविध एव तदा कुलजा-कुलजातिशीलाद्यनपेक्षयाऽक्षयामोदकरः कोऽपि मधुररसमयः समयमानसङ्कोचः सकलसकलकमलमुखीनां च ॥१२०॥**

---

कुटिला—"श्यामे! **हरिणा हरिणेन वा अपहृतं मानसं यासां ताः)** देख, इन सबका मन तो, हरि ने या हरिण ने हर लिया है।" श्यामा—"अरी कुटिले! यहाँ हरिण कहाँ है? इसलिये हे वाचाले! तुम, चातुर्य का केवल वाणी से ही, बारंबार आस्वादन कर रही हो। किन्तु, वह वास्तविक चातुर्य, तुम्हारे पास नहीं है। इसलिये अब वाणी की चतुराई को छोड़ दो, चुप हो जाओ" ॥११६॥

कुटिला—"श्यामे! तुम्हारी चतुरता ही, मेरे मन को जला रही है। इसलिये तू ही बता, तुम्हारी सखी, इस राधा का यह शरीर, दूसरे-दूसरे दिनों से विलक्षण-लक्षणों से युक्त किस प्रकार हो रहा है?" ॥११७॥

श्यामा—"मृगलोचना अङ्गनाओं के लिये सौभाग्यप्रद, **(शशिनः खण्डं मौलौ यस्य तत्, कीदृशं प्रथं चन्द्रशेखरत्वेन ख्यातं, अवर्ण आक्षेपस्तेन विहीनं "अवर्णाक्षेपनिर्वाद" इत्यमरः। प्रथमेन वर्णेन शकारेण विहीनमिति वास्तवोऽर्थः)** 'चन्द्रशेखर' (शिवजी) के नाम से प्रसिद्ध, आक्षेप से रहित, पक्षे—प्रथम अक्षर, अर्थात् 'श'-कार से रहित, 'शशिखण्डमौलि', अर्थात् 'शिखण्डमौलि' (मोर-मुकुटवाले श्रीकृष्ण) नाम से प्रसिद्ध, निन्दा से रहित जो देवता है, उसकी आराधना के लिये, इस मेरी सखी, राधा ने, कोई कठिनव्रत धारण कर लिया है। इसलिये पुष्प से भी कोमल, इसके अङ्ग, मुरझा गये हैं। यह बात सत्य है" ॥११८॥

कुटिला—"वह देवता, कहाँ है?" श्यामा—"अज्ञे! उस देवता को, अभी तुम नहीं जान सकती हो। वह देवता, मनोमयी ही है, अच्छे भाव से ही मन में आती है। इसलिये साधुभाव से, मेरे ऊपर विश्वास करके, दूसरे प्रकार की शङ्का मत कर" ॥११९॥

ऐसी स्थिति में, इस प्रकार वह समय, जब रसमय बन गया, तब अपने मुख से चन्द्रमा को पराजित करनेवाली, चन्द्रावली सखी भी, अभिनव किशोरअवस्था में, अभिनव अनुरागवाली, अपनी निजी सखियों के साथ, निकट में आकर, अपनी कलाओं के समूह को भली प्रकार कहकर, श्रीकृष्ण के अङ्ग-सङ्गरूप 'संगर' (युद्ध) के रङ्ग एवं मङ्गलमय अभ्यास को, जब व्यञ्जित करने लग गई, तब कोई

एवं जलदसमये रसमये रसिको रसिकोरसि कोविदः कलाकलापे स खलु व्रजपुर-पुरन्दरनन्दनो रमते स्मरमते स्म ॥१२१॥

### श्रीकृष्णस्य विहार-समय-विभागः

ततश्च तस्मिन् श्रीकृष्ण आतिष्ठद्गु तिष्ठद्गुरुगौरवो गुरुजनाऽन्तिकमेव तिष्ठति दिनंदिनमायतीगवमायतीगबन्धुनिकरैः समं वनादायाति, याति स्म वर्षासमयः ॥१२२॥

ततश्चैवं विलसति सति सकलसौभगवति भगवति निजसेवोपरमे परमे दुःखेऽदुः खे भङ्गमिव समन्तत एव जलदाः ॥१२३॥

---

अनिर्वचनीय रोमाञ्च आदि का विविध विकार, अनुभावरूप से प्रगट हो गया। वह प्रेममय विकार, उच्च-कुल में उत्पन्न होनेवाली गोपियों के कुल-शील आदि की अपेक्षा से रहित होने के कारण, अक्षय आनन्द-दायक था, एवं किसी अनिर्वचनीय मधुर रसमय था, कुल आदि की निरपेक्षता के कारण, भली प्रकार आनेवाले सङ्कोच से भी युक्त था। जिस प्रकार चन्द्रावली आदि का, श्रीकृष्ण-सम्मेलन जन्य सुख कहा गया, उसी प्रकार कलाओं के सहित, सकल कमलमुखी अन्य गोपियों के भी, तत् तत् सुख को एवं सात्त्विक विकार को समझ लेना चाहिये ॥१२०॥

इस प्रकार रसमय वर्षा के समय, निखिल-कलाकलाप में पण्डित, रसिकशेखर-नन्दनन्दन, वे श्रीकृष्ण, **(रसिकानां गोपीनां उरसि, स्मरमते कामतन्त्रमते रमते स्म)** परमरसिका गोपिकाओं के हृदय में या वक्षःस्थलपर, कामतन्त्र के मत में प्रविष्ट होकर, यथेष्ट विहार करते रहे ॥१२१॥

### श्रीकृष्ण के विहार के समय का विभाग

उनके विहार के समय का विभाग इस प्रकार था, यथा—उस वर्षाऋतु के समय में, श्रीकृष्ण, प्रतिदिन **(आतिष्ठद्गु गुरुजनान्तिकं तिष्ठति, तिष्ठन्त्यो गावो यस्मिन् तं कालमभिव्याप्य प्रातरित्यर्थः। यतस्तिष्ठद्गुरुगौरवः, तिष्ठन्ति गुरूणां मातापित्रादीनां गौरवाणि स्वलालनप्रदान-सम्माननादि-लक्षणानि यत्र सः, तथा आयतीगवं, आयन्त्य आगच्छन्त्यो गावो यत्र आयतीगवं 'तिष्ठद्गुप्रभृतीनि च' इति साधुत्वं। सायंकाले इत्यर्थः। तथा आयत्यामुत्तरकाले ईर्लक्ष्मीस्तां गच्छन्तीति ते च बन्धुनिकराश्च तैः समं सह गृहं आयाति। तेन मध्याह्न-निशीथादौ गोपीभिः सह रमणमिति)** जबतक गोगण 'गोष्ठ' (खिड़क) में रहता, तबतक प्रातःकाल के समय तो, माता-पिता आदि गुरुजनों के द्वारा किये गये, अपने लालन-पालन आदि, तथा अपने द्वारा किये गये उनके सम्मान आदि के अधीन होकर, गुरुजनों के निकट ही रहते थे। तथा सायंकाल में, वन से लौटकर, गोगण के आने के समयतक, उत्तरोत्तर शोभा को प्राप्त होनेवाले, सुदामा-श्रीदामा-सुबल आदि बन्धुजनों के समूह के साथ, वन से लौटकर आ जाते थे। इसलिये मध्याह्न एवं आधीरात्रि के समय, गोपियों के साथ विहार करते रहते थे। इस प्रकार समयानुसार विहार करते-कराते, वर्षा का समय बीत गया ॥१२२॥

उसके बाद, इस प्रकार सकल सौभाग्य-सौन्दर्य-समृद्धि एवं आनन्द से परिपूर्ण, भगवान् श्रीकृष्ण, जब सभी के साथ यथायोग्य 'विलास' (आनन्दमयी क्रीडा) कर रहे थे, तब अपनी सेवा के समाप्त हो जानेपर, महान् दुःख हो जानेपर, सभी मेघों ने आकाश में चारों ओर से 'भङ्ग' (पृथक्ता)-सी दे दी, अर्थात् वर्षाऋतु के समाप्त होते ही, समस्त मेघ, आकाश में से दूर भाग गये ॥१२३॥

### शरद्वर्णनम्

**ततश्चाऽऽसन्नेऽसन्ने निजसेवासमये 'स मयेह सेवनीयः' इत्युत्कण्ठयोत्कमना इव विकसद्वदनसारसा सा रसादिव विमलकासारा कासारापायसीमन्तितजम्बालाऽबाला-मोदमेदुरहंसहंसका कलकूजित-सारस-सारसना दलदिन्दीवरवरलोचना शरद्वधूः समुपससाद ॥१२४॥**

**ततश्च प्रक्षालितघनजम्बालमिव नभस्तलम्, सुजनमनांसीव सुप्रसन्नानि सलिलानि, उत्तमश्लोकश्लोका इव लब्धविकाशाः काशाः, निशानिशात इव निशाकरः, कृतोद्वर्तनानीव नक्षत्राणि, विकसितसप्तच्छदामोदमेदुरा वनश्रीः, अपगतमानकालुष्याः प्रमदा इव क्रम-ह्रसत्कमला धवला बलाहकततीः, सितसूक्ष्मसिचयविततीर्वितत्तीकृत्येव वर्षाऽऽसारसारस्याऽ-पसारणे वितते द्योतते द्योरमणी तपस्विनी ॥१२५॥**

---

### शरदृतु वर्णन

उसके बाद, अपनी अखण्ड-सेवा का समय निकट उपस्थित हो जानेपर, "अपने समय में, मुझे उन श्रीकृष्ण की सेवा करनी चाहिये" इस प्रकार की उत्कण्ठा से उत्कृष्ट सुख से परिपूर्ण मनवाली, वह शरद्रूपा वधू, श्रीकृष्ण की सेवा में उपस्थित हो गई। (**कीदृशी, विकसद्वदनसारसं मुखपद्मं यस्याः सा। शरद् पक्षे—विकसद्वदनाः सारसाः पक्षिणो यस्यां सा**) वह वधू, शोभायमान मुखारविन्द से युक्त थी, एवं वह शरद्रूपा वधू, सुशोभित मुखवाले 'सारस'-नामक पक्षीरूप मुख से युक्त थी। (**रसादनुरागादिव विमलो निर्मलः कस्य सुखस्य आसारो यस्यां सा; पक्षे—रसं वर्षावृष्टं जलं प्राप्येव वीन् पक्षिणो मलन्ति धारयन्तीति तथाभूताः कासाराः सरांसि यस्यां सा 'मल मल्ल धारणे' पचाद्यच्**) एवं मानो अनुराग से निर्मल सुख के धारासंपात से युक्त थी, पक्षे—मानो बरसाती जल को प्राप्त करके, पक्षियों को धारण करनेवाले सरोवरों से युक्त थी। (**कस्य जलस्य असाराऽपाये असारांशनाशे सति सीमन्तितः सीमन्तीभूतो जम्बालः पङ्को यस्याः सा**) एवं जल के असारांश के विनष्ट हो जानेपर, माँग की शोभा को प्राप्त हुये कीचड़ से युक्त थी। (**अबालैः प्रौढैरामोदैर्मेदुराः स्निग्धा हंसा एव हंसकः पादकटको यस्या सा**) एवं बढ़े-चढ़े आनन्द से स्निग्ध हंसरूप नूपुर से युक्त थी। (**कलं कूजितं येषां ते सारसा एव सारसनं काञ्ची यस्याः सा**) सुमधुर ध्वनि करनेवाले सारस-पक्षीरूप करधनी से युक्त थी। एवं विकसित होनेवाले कमलरूप सुन्दर नेत्रों से युक्त थी ॥१२४॥

उसके बाद आकाशस्थल, मानो धोये हुए मेघरूप कीचड़ से रहित निर्मल हो गया। समस्त जलमात्र, सज्जनों के हृदयों की तरह, सुप्रसन्न, अर्थात् निर्मल हो गये। उत्तम यशवाले भगवान् के यशों की तरह, कास विकसित हो चले। चन्द्रमा, मानो निशारूप सान रखनेवाले पत्थरपर उत्तेजित-सा हो गया। ताराओं ने, मानो उबटना-सा कर लिया। श्रीवृन्दावन की शोभा, खिले हुए 'सप्तच्छद' (छतिवन) के पुष्पों की सुगन्ध से स्निग्ध हो गई। सफेद मेघों की पंक्तियाँ, मानरूप कलुषता से रहित सुन्दर स्त्रियों की तरह, क्रमशः क्षीण होनेवाले जलों से युक्त हो गईं। तथा आकाशरूपा रमणी, तपस्विनी होकर, वर्षा में होनेवाले धारासम्पात की सरसता की रहितता विस्तृत हो जानेपर, मानो मेघपंक्तिरूप सफेद 'सूक्ष्म' (पतले) वस्त्रों की श्रेणी को फैलाकर सुशोभित हो गई ॥१२५॥

अपि च, तरङ्गिणीनां रङ्गिणीनां वर्षासखीविरहतो हतोदकप्राचुर्यादघ्यकुल्यानां कुल्यानां श्रेणय इव बहिरवलोक्यन्ते पुलिनवीथयः, किंवा स्वच्छतयैव तासां बहिः प्रकाशिताः शुद्धा हृद्वृत्तय इव ॥१२६॥

सुललितलेखानां लेखानां च मनोहराणां चरतामनुकूलमनुकूलगिरां गिरां देव्या च कथयितुमशक्यश्रियां मदकलकलहंस-सारसारस-सरस-मनोरथ-रथ-चरण-कुरर-कङ्ककारण्डवाऽऽदीनां चरणचिह्नचित्रितानि सैकतानि, अमल-कमल-कह्लार-हल्लक-हल्लीशकोपदेश-पेशलस्तरलतरललित-तरङ्ग-शीकर-निकर-निर्भर-मन्थरो मन्थरो जनमनसामज-नमन-सामग्रीसमवेत इव समुपसन्नसमीरणः समीरणश्चेति ॥१२७॥

तत्र सकलविलक्षणलक्षणसमेतायामुपेतायामुपेत्य वनपरिसरं विरतजलधरागमं रागमञ्जुल- मेदुराऽदुरालोकलोकरमणीयमहसारस्यदेन स्यदेन धेनूनामनुसृतिमासाद्य सह सहचरैः खेलता लतातरुवीथिवीथिषु सर्वदाबलाकामदेन कामदेन विलोलविकसितविमल-

---

किंच वर्षारूपा सखी के विरह से, जल की अधिकता के विनष्ट होनेपर भी (**अकुल्यानां क्षुद्र-नदीत्वमप्राप्तानां "कुल्याऽल्पा कृत्रिमा सरित्" इत्यमरः। पुलिनवीथयः कुल्यानां श्रेणय इव अस्थ्नां समूहा इव। "कीकसं कुल्यमस्थि च" इत्यमरः**) छोटी नदियों के समान न होनेवाली राग-रङ्गभरी तरङ्गोंवाली नदियों के पुलिनों की पंक्तियाँ, हड्डियों की पंक्तियों की तरह, बाहर दिखाई देने लगीं। अथवा निर्मलता के कारण उन नदियों की, मानो हृदयों की शुद्धवृत्तियाँ ही पुलिनपंक्ति के रूप में बाहर प्रकाशित होने लगीं ॥१२६॥

एवं उन नदियों के रेतीवाले जो तट थे, वे सब, चंचु-चरण आदिपर बनी हुई सुन्दर रेखावाले, एवं देवताओं के मन को भी हरनेवाले, प्रत्येक तीरपर विचरण करनेवाले, अनुकूल बोलीवाले, सरस्वती-देवी के द्वारा भी अकथनीय शोभावाले, मदमत्त-कलहंस, श्रेष्ठ सारस, सरस मनोरथवाले चकवा, कुरर, बगुला, 'कारण्डव' (एक प्रकार का हंस या बतख) आदि जलजन्तुओं के चरणचिह्नों से चित्रित हो रहे थे। एवं उस समय का वायु भी, निर्मल कमल, 'कल्हारक' (सफेद कमल), 'हल्लक' (लाल कमल) आदि अनेक प्रकार के कमलों के 'हल्लीसक' (गोलाकार नृत्य) के उपदेश में, 'पेशल' (दक्ष) हो रहा था, एवं अत्यन्त चञ्चल-सुमनोहर तरङ्गों की बिन्दुश्रेणी के भार से मन्दगतिवाला हो रहा था, तथा जनों के मनों को (**मन्थं मन्थनं रातीति मन्थरः**) मन्थन करनेवाला था, और अजन्मा-श्रीकृष्ण के नमस्कार करने की सामग्री से युक्त था, अर्थात् "खाली हाथों से नमस्कार करना अनुचित है" इसी भाव से कमलों को नृत्यरूप उपदेश देकर, प्राप्त हुई पराग एवं जल की बिन्दुरूप दक्षिणा से युक्त था। अतएव भली प्रकार प्राप्त हुए, सुन्दर 'ईरण' (प्रवेश) से युक्त था ॥१२७॥

अब शरद् में भगवान् के विलास वर्णन करते हुए, कवि, उनके सम्बन्ध से, शरदृतु की भी विलक्षण शोभा को वर्णन करते हैं। यथा—समस्त विलक्षण-लक्षणों से युक्त होकर उपस्थित होनेवाली, उस शरदृतु में, वृन्दावन के निकटवर्ती स्थान में जाकर, खेलते हुए उन श्रीकृष्ण ने, 'वर्षा', एवं 'शरद्'—नामक दोनों ऋतुओं की, मानो सन्धि ही करवा दी (यह अन्वय है)। वन का निकटवर्ती वह स्थान, मेघों के आगमन से रहित था। श्रीकृष्ण भी, वेग-से गोगण का अनुसरण करके, सखाओं के साथ लता

परिमलप्रियकमालेन मदकलकलापिकलापिबर्हभूषणेन कनकनिकषकषणवसनविद्युता विद्युताऽभिरामेण मुरलीध्वनि-स्तनित-परम्परया परया मदमयूरमण्डलीमभितो नर्तयताऽऽर्तयता च खगमृगावलिं निर्झरयता रयतादवस्थ्येन गिरिकन्दरतो दरतोयं सरसयताऽऽयतायतेन सारस्येन तरुलताः सरितां च स्थगितप्रवाहतयाऽहतया जातपूरेणाम्बुपूरेणाम्बुजवनीमुत्सारयता सारयता च पुलिनवीथीः, परितश्च श्यामललया श्यामलतया हरितो निवृत्त्याऽऽगतेनेव पुनरपि जलदसमयेन रसमयेन रतिप्रदेन व्रजमृगनयनाऽपाङ्गशरदितेन शरदि तेन ऋतुसन्धिरिव कारयामासे ।।१२८।।

### नव-वेणुगीत-वर्णनम्

अथ कस्मिन्नपि दिवसे—

---

एवं वृक्षों की श्रेणियों के मार्गों में खेल रहे थे। वह 'स्यद' (वेग) भी, श्रीकृष्णसम्बन्धी अनुराग से सुन्दर, स्निग्ध, एवं श्रीकृष्ण के निकटवर्ती लोगों के लिये रमणीय दर्शनरूप महोत्सव की सरसता देनेवाला था। अब, वर्षाऋतु के लक्षणों की अभिव्यक्ति के लिये, श्रीकृष्ण को, वर्षाऋतु के रूप से, वर्षा के-से विशेषणों के द्वारा वर्णन करते हैं, यथा—(**सर्वदा अबलानां रमणीनां कामदेन कन्दर्प-समर्पकेण। पक्षे—बलाकाया बलपंक्तेर्मदो मत्तता यतस्तेन**) श्रीकृष्ण, गोपीरूपा रमणियों के लिये, सर्वदा प्रेमरूप काम का समर्पण कर रहे थे। पक्षे-वर्षाऋतु भी, बगुलाओं की पंक्ति को, सर्वदा मदमत्तता दे रहा था। श्रीकृष्ण, सुखदायक हो रहे थे, एवं वर्षाऋतु, कामोद्दीपक हो रहा था। श्रीकृष्ण, विशेष चञ्चल, विकसित, विमल 'परिमल' (आकर्षक गन्ध) से युक्त कदम्ब के पुष्पों की माला पहन रहे थे, एवं वर्षाऋतु, पूर्वोक्त गुणोंवाले कदम्बों की श्रेणी से युक्त था। श्रीकृष्ण, मदमत्त एवं नृत्य की कला से युक्त मयूरों के पङ्खों से बने हुए मुकुट से विभूषित थे; एवं वर्षाऋतु, उन मयूरों के पङ्खों को सुशोभित करनेवाला था। श्रीकृष्ण, सुवर्ण की परीक्षा करनेवाले निकष-पाषाण के द्वारा परीक्षित, सुवर्ण की शोभा को तिरस्कृत करनेवाले पीताम्बररूप बिजली से युक्त थे, एवं विशिष्ट कान्ति से मनोहर थे, उसी प्रकार वर्षाऋतु भी, परीक्षा किये सुवर्ण के समान चमकनेवाली बिजली से युक्त था; अतएव, विशिष्ट शोभा से मनोहर हो रहा था। एवं श्रीकृष्ण, मुरली की ध्वनिरूप मेघों की गर्जना की विशिष्ट परम्परा के द्वारा, मदमत्त-मयूरों की मण्डली को चारों ओर नृत्य करा रहे थे, एवं पक्षी तथा मृगों की श्रेणी को, मुरलीध्वनि के आस्वाद से अतृप्त बना रहे थे, एवं गिरिराज की कन्दरा से निकलते हुए थोड़े-से जल को भी, वेग की एक-सी स्थिति के कारण, एक जगह इकट्ठा बनाकर, झरने से रहित बना रहे थे (**पर्वतात् स्रुत्वा एकत्रस्थिते बहुजले निर्झर-शब्द-प्रयोगः इत्यमरटीका**)। एवं लम्बी-चौड़ी सरसता के द्वारा, वृक्ष एवं लताओं को सरस बना रहे थे। एवं मुरलीध्वनि की गर्जना की परम्परा से, नदियों के विनष्ट न होनेवाले स्थगितप्रवाह के कारण, परिपूर्ण हुए जल के प्रवाह के द्वारा, जल की वृद्धि के अनुसार, कमलों की वनी को ऊपर की ओर उठा रहे थे। तथा पुलिन की श्रेणियों को भी, जल की वृद्धि से प्रायः लुप्त कर रहे थे। और अपने शरीर की श्यामता के द्वारा सभी दिशाओं को श्यामवर्ण की बना रहे थे। इस प्रकार अपनी मुरलीध्वनि की गर्जनारूप मेघों के द्वारा, मानो पुनः लौटकर आई हुई, रतिप्रद एवं रसमय वर्षाऋतु के द्वारा, व्रज की मृगलोचना गोपियों के कटाक्षरूप बाणों से खण्डित हुए, उन श्रीकृष्ण ने, उस शरद्ऋतु में भी, मानो दोनों ऋतुओं की सन्धि करवा दी ।।१२८।।

चिकुरनिकरचञ्चच्चारुबर्हावतंसः, श्रवसि दधदुदेजत्कुण्डले कर्णिकारम् ।
कनककपिशवासा वैजयन्तीं दधानो, न्यविशत नटराजश्रीः स वृन्दावनान्तः ॥१२९॥

चरणकमलचिह्नै रङ्कुशाम्भोज-वज्र-;प्रभृतिभिरतिचित्रैश्चित्रयन् क्षौणिवक्षः ।
अधरकिसलयाग्रे वेणुमाधाय धीरं, व्यतनुत शरदर्हं मालवश्रीप्रगानम् ॥१३०॥

किञ्च, बिम्बाधरारुणकराङ्गुलिकान्तिपूरैः, पूर्णोदरान्तविवरेण बहिः सरद्भिः ।
सा मालवश्रियमिव प्रतिलङ्घ्य कामं, रागावलीं तनुमतीं वमतीव वंशी ॥१३१॥

किञ्च, स्फुरताऽधरपल्लवेन मन्दं, विकसद्भिर्दशनांशुभिः स्मितेन ।
रमणीमुखसौभगं प्रपेदे, मुरलीरन्ध्रमनेन चुम्ब्यमानम् ॥१३२॥

किञ्च, येयं मुरली—
सरन्ध्रा नीरन्ध्रा भवति मुखरागैर्मधुपतेः
कठोरा सारस्यं गमयति कठोरान्तरमपि ।

---

**नव-वेणुगीत वर्णन**

वेणुवादन के विलास के उचित वेषवाले, श्रीकृष्ण का वर्णन करते हुए, कवि कहते हैं कि, तदनन्तर किसी दिन, नटराजकी-सी शोभावाले श्रीकृष्ण, अपने केशकलाप के ऊपर चञ्चल एवं मनोहर मोरमुकुट धारण करके, दोनों कानों में हिलते हुए मकराकृति कुण्डल एवं 'कर्णिकार' (कन्नेर) के पुष्प को धारण करके, सुवर्ण के समान पीताम्बर को पहनकर, तथा पाँच-रङ्गोंवाले पुष्पों की बनी हुई वैजयन्ती-माला को धारणकर, श्रीवृन्दावन में प्रविष्ट हो गये । इस श्लोक में (भा० १०।२१।५) 'बर्हापीडं' इत्यादि श्लोक का भाव आ गया। (**पत्रपुष्पमयी माला वनमाला पदावधिः। वैजयन्ती च कुसुमैः पञ्चवर्णैर्विनिर्मिता**) ॥१२९॥

अपने चरणकमलों में विद्यमान चिह्नस्वरूप, अतिशय विचित्र वज्र, अंकुश, ध्वजा, एवं कमल आदि के द्वारा, व्रजभूमि के वक्षःस्थल को चित्रित करते हुए, अपने अधरपल्लव के अग्रभाग में वेणु को धरकर, धीरे-धीरे शरदृतु के योग्य 'मालवश्री'-नामक राग के गान का विस्तार करने लग गये ॥१३०॥

किंच श्रीकृष्ण के बिम्बफल के समान रक्तवर्णवाले अधरोष्ठ की, एवं अरुणवर्ण की अंगुलियों की कान्ति के प्रवाहों के द्वारा परिपूर्ण हुई वह वंशी, भीतर न समाने के कारण, मानो उदर के अन्तवर्ती छिद्र के द्वारा, बाहर निकलते हुए कान्ति के प्रवाहों के द्वारा, मानो 'मालवश्री' राग को लाँघकर, स्वेच्छापूर्वक मूर्तिमती रागों की श्रेणी को, मानो प्रवाहित करने लग गई ॥१३१॥

किंच स्फुरित होनेवाले अपने अधरपल्लव के द्वारा, एवं मन्द-मन्द विकसित होनेवाली दाँतों की किरणों के द्वारा, तथा मन्द-मुसकान के द्वारा, इन श्रीकृष्ण के द्वारा परिचुम्बित हुआ मुरली का वह छिद्र, रमणी के मुख की सुन्दरता को प्राप्त हो गया ॥१३२॥

**किंच वह जो मुरली** है, वह, छिद्रों से युक्त होकर भी, श्रीकृष्ण के मुख से निकले हुए रागों के द्वारा स्वयं निश्छिद्र हो रही है; एवं स्वयं कठोर होकर भी, अपने कठोर अन्तःकरण को भी सरस बना

अतूष्णीका तूष्णीकयति मृग-पक्षि-प्रभृतिकं
स्वयं बंशे जाता विकलयति सद्वंशजवधूः ॥१३३॥

किञ्च, स्वयं शून्याप्यन्तर्बहु वहति रागव्यतिकरं
दधात्येकं पर्व प्रकटयति पर्वाणि शतशः।
कलान् धत्ते रम्यान् विकलयति सर्वं जगदहो
मुरारेर्वंशीयं जडयति समुल्लासयति च ॥१३४॥

किञ्च, कलो यस्याः सूक्ष्मो विलसति विसारी त्रिभुवने
विशत्यन्तः-श्रोत्रं सकलतनुपीडां रचयति।
रसं नानाकारं सहजमधुरोऽप्येष तनुते
कदाचित् पीयूषं वितरति कदाचिद् बिषमपि ॥१३५॥

अम्भः स्तम्भयति द्रुतं द्रवयति द्रागद्रिमद्रिं द्रवन्
शुष्कानप्यवनीरुहः किसलयत्यामूलमुन्मूलितान्।
ब्रह्मानन्दलयं गतानपि मुनीनुच्चैः समुच्चाटय-
त्याश्चर्यस्य निधानमेष जयति श्रीकृष्णवेणुध्वनिः ॥१३६॥

---

रही है। एवं स्वयं चुप न रहकर भी, वृन्दावन के पशु-पक्षि आदि को चुप बना रही है। तथा स्वयं, वंश में, अर्थात् बाँस के वृक्ष में उत्पन्न होकर भी, सत्कुल में उत्पन्न होनेवाली वहुओं को व्याकुल बना रही है ॥१३३॥

किंच श्रीकृष्ण की यह वंशी, स्वयं शून्य होकर भी, अपने भीतर अनेक प्रकार के रागों का सम्मेलन धारण कर रही है। एक 'पर्व' (ग्रन्थि, गाँठ) धारण कर रही है, तथापि श्रोताओं के हृदय में सैंकड़ों प्रकार के 'पर्व' (उत्सव) प्रगट कर रही है। स्वयं मधुर-अस्फुट-परमरमणीय ध्वनि धारण कर रही है, तथापि आश्चर्य यह है कि, समस्त जगत् को विकल बना रही है, जड़ बना रही है, तथा महान् उल्लास से युक्त भी बना रही है ॥१३४॥

किंच जिस वंशी की अतिशय सूक्ष्म-मधुर अस्फुटध्वनि भी, तीनों लोकों में फैलकर विलास कर रही है, केवल कानों के भीतर प्रविष्ट हो रही है, तथापि समस्त शरीर को पीड़ित कर रही है। एवं इसका यह स्वाभाविक मधुरशब्द भी, भक्ति के एक प्रकार के रस को भी, अनेक प्रकार के आकार से विस्तृत बना रहा है। अतएव, कभी-कभी श्रीकृष्ण के संयोग में, अमृत का 'वितरण' (दान) करता है; तथा कभी वियोग में, विष का भी वितरण करता है ॥१३५॥

किंच श्रीकृष्ण की यह वेणुध्वनि, जल को शीघ्र ही स्तम्भित कर रही है, एवं प्रत्येक पर्वतपर दौड़कर, प्रत्येक पर्वत को द्रवित कर रही है; एवं उखड़कर गिरे हुए, अतएव सूखे हुए वृक्षों को भी, मूल से लेकर शिखरपर्यन्त कोमल पत्रों से युक्त कर रही है, तथा ब्रह्मानन्द में विलीन हुए मुनियों को भी, विशेष उच्चाटन प्रदान कर रही है। इस प्रकार जङ्गम-पदार्थों को स्थावरभाव, एवं स्थावर-पदार्थों को

तमास्वाद्यस्वाद्यमास्वाद्य माद्यन्त इव घ्नन्त इव सकलसन्तापं स्थावरतामापुरस्थावराः पुरस्था वराः सीमन्तिन्यश्च गणशोऽगणशोभाभरनिर्व्यूढानुरागपरभागपरभागधेयधेयसौशील्याः परस्परं समवासनाः समवासनार्थित-परम-सौहृदा हृदा परिरभ्य रभ्यमाणमानसविकारास्तमेव वंशीकलमुद्दिश्य मुद्दिश्यमानकलपदाः पदार्थभूत-श्रीकृष्णगुणगणगणनकलया कलयामासुर्दिनसमापनम् ॥१३७॥

तथा हि— किं ब्रूमोऽक्षिमतोऽक्षिसौभगमहो यद्राम-दामोदरौ
वृन्दारण्यविहारिणावभवतां गोचारणे गोचरौ ।
स्निग्धाऽपाङ्गतरङ्गरिङ्गितकृपातुङ्गीकृताऽऽनन्दथू
वेणुध्वानविधानधूनितधराधैर्यविहार्यश्रियौ ॥१३८॥

---

जङ्गमभाव प्राप्त करा देने के कारण, तथा मुनियों को ब्रह्मानन्द के आस्वादन से भी, उच्चाटित कर देने के कारण, यह वेणुध्वनि, आश्चर्य का निधान है । अतः, सर्वोपरि विद्यमान है । अतएव, श्रीकृष्ण की इस वेणुध्वनि की जय हो ॥१३६॥

**[आस्वाद्येषु मध्ये सुष्ठु आद्यं मुख्यं, आस्वाद्य तन्माधुर्यमनुभूय माद्यन्त आनन्दमत्ता भवन्त इव अतएव सकलसन्तापं घ्नन्त इव खण्डयन्त इव]** आस्वादनीय वस्तुओं में भली प्रकार मुख्यतम उस वेणुध्वनि का आस्वादन करके, अर्थात् उसके अपूर्व माधुर्य का अनुभव करके, आनन्द में मत्त-से होकर, अतएव समस्त सन्ताप को मानो खण्डित करते हुए, जो 'अस्थावर' (पशु-पक्षी आदि जङ्गम-जन्तुमात्र) थे, वे 'स्थावरभाव' (जड़ता) को प्राप्त हो गये । तथा व्रज के पुर में स्थित, श्रेष्ठ जो गोपसुन्दरियाँ थीं, वे सब, 'गणशः' (प्रत्येक यूथ में ही) अगणनीय शोभा के भार से परिपूर्ण अनुराग की पराकाष्ठा से परमश्रेष्ठ भाग्य के कारण, भक्तों को धारण करने योग्य सुशीलता से युक्त थीं । परस्पर में समान वासनावाली थीं । अतएव परस्पर में रोचक स्वभाव के कारण, एक स्थान में स्थित होकर, परस्पर में परममित्रता की प्रार्थना करती रहती थीं । हृदय से मिलकर, वेगपूर्वक बढ़नेवाले प्रेमरूप मानसिक विकार से युक्त थीं । तथा उसी वंशी की सुमधुर एवं अस्फुटध्वनि को लक्ष्य बनाकर, आनन्दपूर्वक **'किं ब्रूम' १३८** इत्यादि इसी स्तवक के 'सुप्तिङन्तरूप' सुमधुर पदों का निर्देश करते हुए, सभी पदों के सारार्थरूप श्रीकृष्ण के गुणगणों की गिनती करके, दिन को समाप्त कर देती थीं, अर्थात् भगवद्-गुणानुवादपूर्वक ही दिनों को बिताती थीं ॥१३७॥

इस वेणुगीत के प्रसङ्ग में, अनन्त गोपियों की प्रत्येक यूथेश्वरी के प्रायः दो-दो श्लोक हैं । उन सब में से कोई पहली यूथेश्वरी, सर्वप्रथम अपने आन्तरिकभाव को प्रगट करने में शङ्कित-चित्त होकर, साधारण जनों की तरह, श्रीकृष्ण के विलासमात्र को वर्णन करके, अपने रस की उत्कण्ठा को अन्य जनों से छिपाकर, केवल अपनी सखियों में ही कुछ प्रकाशित करती हुई—"अरी सखियो ! देखो, नेत्रधारी जन के उन नेत्रों के सौभाग्य का, हम क्या वर्णन करें ? अर्थात् अनिर्वचनीय होने से, हम कह नहीं सकतीं कि, जिनके द्वारा वृन्दावन में विहार करनेवाले, एवं स्नेहभरे कटाक्षों के द्वारा विज्ञापित की हुई कृपा के द्वारा, दर्शकों के आनन्द को बढ़ानेवाले, एवं वेणु की सुमधुर ध्वनि करके, भूतलवासी सभी जनों के धैर्य को दूर करनेवाले, तथा अव्यय शोभावाले श्रीकृष्ण-बलदेव, गोचारण के समय दृष्टिगोचर हो गये । तात्पर्य—जो व्यक्ति, गोचारण के समय, अपने नेत्रों से श्रीकृष्ण-बलदेव के दर्शन करते हैं, उन्हीं के नेत्र,

चूडाचुम्बितचन्द्रकौ विलसितावालोलया मालया
दीव्यद्दिव्यतमालपत्ररचनावत्युज्ज्वलौ धातुभिः ।
प्रत्यङ्गं कृतमण्डनौ स्तवकिभिश्चित्रैर्लताखण्डकै-
स्तन्वाते नयनोत्सवं नटवरौ रङ्गप्रविष्टाविव ॥१३९॥

धन्या धयन्ति मुखपङ्कजमस्य दृग्भ्यां, चुम्बन्ति तत् किमपि धन्यतरास्त एके ।
ते नाम के मुरलिका-परिपीतशेषं, येऽस्याधरं सुमुखि ! धन्यतमाः पिबन्ति ॥१४०॥

धन्यासि भो मुरलि ! यत् परिपीयमाना, श्यामेन तद्दशनचन्द्रिकयाऽसि दिग्धा ।
स्निग्धा सती मणितवत् कलकूजितानि, सन्तन्वती भुवनमुत्तरलीकरोषि ॥१४१॥

तेषां वा दशनानां किमाभिरूप्यं निरूपयामः; तथा हि—
आपच्यमानदरदाडिमबीजराजी, राजीवमध्यमयि ! चेदुररीकरोति ।
इन्दूदरं विशति चेत् कुरुविन्द-पङ्क्ति-,र्दन्तावलिः किल तदस्य तुलां बिभर्ति ॥१४२॥

---

सौभाग्यशाली हैं, उनके दर्शन से वञ्चित, हमारे नेत्र तो दुर्भागे हैं। इस श्लोक में '**अक्षण्वतां फलमिदम्**'' (भा० १०।२१।७) इस मूलपद्य का भावार्थ आ गया ॥१३८॥

"उस समय वे दोनों भाई, मस्तकपर विराजमान मुकुट में लगे हुए मोरपङ्ख से सुशोभित थे, एवं चञ्चल माला से सुशोभित थे, अतिशय शोभायमान दिव्य 'तमालपत्र' (तिलक) को लगाये हुए थे, एवं मैनसिल, गैरिक आदि अनेक प्रकार की धातुओं के द्वारा अतिशय उज्ज्वल हो रहे थे, एवं पुष्पों के गुच्छावाले चित्र-विचित्र लताओं के टुकड़ाओं से, प्रत्येक अङ्ग को विभूषित किये हुए थे, अतएव रङ्गस्थल में प्रविष्ट हुए दो श्रेष्ठनटों की तरह, दर्शकजनों के नेत्रों के उत्सव का विस्तार कर रहे थे। इस श्लोक में "**चूत-प्रवाल**" (भा० १०।२१।८) इसका भाव आ गया ॥१३९॥

दूसरी यूथेश्वरियाँ, उत्कण्ठित मन से निःशङ्क होकर, अपने भाव को स्पष्ट प्रदर्शित करती हुई—"अरी सखियो ! देखो, जो व्यक्ति, इन श्रीकृष्ण के मुखारविन्द को, अपने नेत्रों से पीते हैं, अर्थात् दूर से केवल दर्शन भी कर लेते हैं, वे धन्य हैं। एवं जो व्यक्ति, अपने मुख से उसी मुखारविन्द का चुम्बन करते हैं, वे अतिशय धन्य एवं मुख्य प्रेमी हैं। किन्तु, हे सुमुखि ! जो प्रेमीजन, मुरली के द्वारा भली प्रकार पान करने से अवशिष्ट, श्रीकृष्ण के अधरामृत का पान करते हैं, वे सब की अपेक्षा, अतिशय धन्य हैं। अतः, वे कौन-सी श्रेणी के प्रेमीजन हैं, इस बात को हम नहीं कह सकतीं। अर्थात् उनके सौभाग्य को, हम नहीं कह सकतीं। यहाँपर 'सुमुखी' कहने का यह भावार्थ है कि, हम सब, सुन्दर मुखवाली होकर भी, उस अधरामृत की अप्राप्ति के कारण, विफल-मुखवाली ही हैं ॥१४०॥

अपने अभिप्राय को, मुरली के ऊपर धरकर, व्यक्त करती हुई बोली कि, "हे मुरलिके ! तू ही धन्य है। क्योंकि, श्यामसुन्दर के द्वारा तुम्हारा अधरामृत पान किया जा रहा है, उनके दाँतों की चन्द्रिका से तू व्याप्त हो रही है, एवं श्रीकृष्ण के स्नेह में स्निग्ध होकर, सुरतकालीन ध्वनि की तरह, मधुर एवं अस्फुट ध्वनियों का विस्तार करती हुई, भुवनमात्र को महान् चञ्चल बना रही है ॥१४१॥

"उन दाँतों की सुन्दरता का क्या वर्णन करें ? क्योंकि, वे अनुपमेय हैं। देख, सखि ! कुछ पकते

अत्यन्तसाहसवती मुरली यदेषा, कृष्णाधरं पिबति यः परकीयपेयः ।
किं सौभगं तदनयाऽतनि येन रत्नं, यत्नं विनापि पुरतः स्वयमेति यस्याः ॥१४३॥

यत्पीतशेषरसशीकरसम्प्रयोगा-,न्नद्यः प्रफुल्लकमलावलिलोमहर्षाः ।
स्तभ्नन्ति रुद्धतरसस्तरवः प्रसून-,माध्वीकलोचनजलाः परितो रुदन्ति ॥१४४॥

धन्या जयत्यपि मही महिता महिम्ना, कृष्णस्य यच्चरणचिह्न-विचित्रवक्षाः ।
वंशीरवामृतरसैः सरसान्तरेव, याऽजस्रमेव यवसाङ्कुररोमहर्षा ॥१४५॥

वृन्दावनस्य महिमा न हि मादृशीनां, गम्यो यदत्र मुरभिन्मुरलीरवेण ।
स्वान्तं विलास्य मृदुलास्यमयुर्मयूराः, स्पन्दं जहुस्तरुलता मरुता हताश्च ॥१४६॥

---

हुए अनारों के बीजों की श्रेणी, यदि कमल के मध्यभाग को अङ्गीकार कर लेती है, एवं माणिक्यों की पंक्ति, यदि पूर्णचन्द्रमा के उदर में प्रविष्ट हो जाती है, श्रीकृष्ण की दन्तावली, तब उपमा को धारण करती है, अन्यथा नहीं। तात्पर्य—ऐसा कभी होता नहीं। अतः, श्रीकृष्ण की दन्तावली, अनुपमेय है ॥१४२

"अरी सखियो ! देखो, यह मुरली तो अत्यन्त साहसवाली है। क्योंकि, श्रीकृष्ण का जो अधर 'परकीयपेय' (गोपियों के पान करने योग्य) है, उसको यह अकेली ही पान कर रही है। इसलिये इसने ऐसा कौन-से सौभाग्य का विस्तार किया है कि, जिसके कारण प्रयत्न के बिना भी, श्रीकृष्ण का अधररूप रत्न, इसके सामने स्वयं ही उपस्थित हो रहा है। इस श्लोक में **"गोप्यः किमाचरत्"** (भा० १०।२१।९) इसका भावार्थ आ गया ॥१४३॥

"किंच जिस मुरली के द्वारा पीने से, बचे हुए रस की बिन्दुओं के सम्बन्ध से, अर्थात् मुरली बजाने के बाद, स्नान एवं गोता लगाने से, श्रीकृष्ण के अधर में प्रवाह के संयोग सम्बन्ध से, यमुना आदि नदियाँ, अवरुद्ध वेगवाली होकर, एवं खिले हुए कमलों की श्रेणीरूप रोमाञ्चों से युक्त होकर, स्तम्भित हो रही हैं। एवं उन नदियों के तीरपर उपस्थित वृक्षगण, उस मुरली के पीतशेष अधरामृत के सम्बन्धवाले जल को, अपने मूलद्वार से खींचकर परम्परा से उसकी प्राप्ति के अभिमान से युक्त होकर, पुष्पों के मकरन्दरूप जल से परिपूर्ण नेत्रोंवाले होकर, मानो चारों ओर प्रेम से रुदन कर रहे हैं, अर्थात् अपने वंश में उत्पन्न हुई, वंशी के सौभाग्य को देखकर, वृक्षगण, मानो प्रेमाश्रु बहा रहे हैं। इस श्लोक में **"यदवशिष्ट-रसम्"** (भा० १०।२१।९) इत्यादि अंश का सारांश आ गया ॥१४४॥

दूसरी यूथेश्वरी श्रीकृष्ण के विरह से विह्वल होकर, उनके नित्य संयोग की कामना करती हुई—"अरी सखियो ! देखो, यह पृथ्वी भी धन्य है, एवं अपनी महिमा से पूजित होकर, सर्वोपरि विराजमान है, अर्थात् स्वर्गादि लोकों को भी जीत रही है। क्योंकि, इसका वक्षःस्थल, श्रीकृष्ण के चरण-चिह्नों से विचित्र प्रतीत हो रहा है। एवं यह पृथ्वी, वंशी की ध्वनिरूप अमृतरसों के द्वारा, सरस अन्तःकरणवाली-सी होकर, मानो निरन्तर उत्पन्न होनेवाले घास के अंकुरों के द्वारा, रोमाञ्चों से युक्त हो रही है। तात्पर्य—वक्षःस्थलरूप वृन्दावन के धन्य होने से, उसके सम्बन्ध से, यह सम्पूर्ण पृथ्वी ही धन्य है ॥१४५॥

"अरी सखियो ! वृन्दावन की महिमा, हम जैसियों की बुद्धि के तो अगम्य है। क्योंकि, यहाँपर श्रीकृष्णरूप मेघ की मुरलीध्वनिरूप गर्जना के द्वारा, मयूरगण पहले अपने अन्तःकरण को नचाकर, स्वयं

**किं दुश्चरं चरितमालि ! तपो मृगीभिः, पश्यन्ति याः समुरलीकलमास्यमस्य ।**
**अक्ष्णोः प्रकामकमनीयगुणत्वमासां, मा साम्प्रतं भवति सम्प्रति सम्प्रतीहि ॥१४७॥**
**सौभाग्यभागियमहो सखि ! कृष्णसारी, सारीकरोति नयने सह-कृष्णसारा ।**
**वंशीनिनादमकरन्दभरं दधानं, कृष्णाऽऽस्यपङ्कजमशङ्कितमापिबन्ती ॥१४८॥**
**धन्या विमानवनिता जनितानुरागा, द्रागात्तगाढरतिभिः पतिभिः परीताः ।**
**लीलाकलक्वणितवेणुमवेक्ष्य कृष्णं, धैर्यादथावरुरुहुर्मुमुहुर्मुहुश्च ॥१४९॥**

---

भी कोमल नृत्य करने लग जाते हैं । एवं वायु के द्वारा सञ्चालित हुए तरु-लता आदि भी हिलना, डुलना छोड़ देते हैं । इस श्लोक में **"वृन्दावनं सखि ! भुवः"** (भा० १०।२१।१०) इत्यादि का भावार्थ आ गया ॥१४६॥

दूसरी यूथेश्वरी, अपनी दर्शन की उत्सुकता को, अपनी सखी के निकट प्रकाशित करती हुई—"हे सखि ! इन हरिणियों ने ऐसा कौन-सा दुष्कर तप किया है कि, जिसके प्रभाव से ये सब, इन श्रीकृष्ण के मुरली की सुमधुर ध्वनि से युक्त मुखारविन्द का दर्शन कर रही हैं । और इन हरिणियों के नेत्रों का यथेष्ठ सुन्दरता एवं विशालतारूप गुण का भाव अयोग्य नहीं हैं; अपितु, योग्य ही है । यदि तुम को, मेरी बात विश्वास न हो तो, अभी जाकर भली प्रकार विश्वास कर लो । इस श्लोक में **"धन्याः स्म मूढमतयः"** (भा० १०।२१।११) इत्यादि का सारांश आ गया ॥१४७॥

कोई यूथेश्वरी, अपने निकटवाली को लक्ष्य बनाकर—"हे सखि ! देख, यह 'कृष्णसार'-नामक मृग की पत्नी, अहह ! महान् सौभाग्यशालिनी है । क्योंकि यह, अपने पति, 'कृष्णसार' (चित्तीदार हिरन) के साथ-साथ, वंशी की ध्वनिरूप मकरन्द को धारण करनेवाले, कृष्ण के मुखारविन्द के रस को निःशङ्क होकर पान करती हुई, अपने दोनों नेत्रों को (जो पहले श्रेष्ठ नहीं थे उनको) परमश्रेष्ठ बना रही है । यहाँ पर 'कृष्णसार'-पद का गूढभावार्थ यह है कि, (**कृष्ण एव सारो यस्य, इत्यन्वर्थ-नामत्वं तस्योचितमेव । मत्पतिस्तु तद्विपरीतधर्मा अतिदुष्ट एवेति भावः**) उस मृगी के पति के तो श्रीकृष्ण ही सार हैं । अतः, उसका नाम भी सार्थक है । वह, अपने पति के साथ ही, श्रीकृष्ण का दर्शन करती रहती है । किन्तु, मेरा पति तो, उस मृग से विपरीत धर्मवाला है, महान् दुष्ट है, श्रीकृष्ण की ओर झाँकने तक नहीं देता । और 'अशङ्कित'-पद का भावार्थ यह है कि, मैं तो, सायंकाल में पुर में पधारे हुए श्रीकृष्ण को भी, निःशङ्क होकर नहीं देख सकती । उस दुष्टपति की शङ्का, बनी ही रहती है ॥१४८॥

"पशु होने के कारण, विशेषज्ञान की रहितता से अपने पति, मृग के साथ मृगी का, श्रीकृष्ण में अनुराग हो, सो बात नहीं है । क्योंकि, चतुरशिरोमणि ऐसे व्यक्ति कौन हैं कि, जो श्रीकृष्ण में अनुराग नहीं करते ? इस बात को 'अप्रस्तुत प्रशंसा'-अलङ्कार के द्वारा वर्णन करती हुई कोई—"अरी सखि ! देख, विमान से विचरण करनेवाली ये देवाङ्गनाएँ धन्य हैं । क्योंकि, इनका अनुराग, श्रीकृष्ण में उत्पन्न हो गया है । अतएव, श्रीकृष्ण से गाढ़ा प्रेम करनेवाले पतियों से घिरकर, लीलापूर्वक सुमधुर वंशी बजानेवाले, श्रीकृष्ण को देखकर, शीघ्र ही धैर्य से रहित हो जाती हैं, तथा बारम्बार मोहित हो जाती हैं । तात्पर्य—**"वनिता जनिताऽत्यर्थाऽनुरागायां च योषिति"** इस कोष के प्रमाणानुसार, जो श्रीकृष्ण में अतिशय अनुराग करती है, वही 'वनिता' कहाने की अधिकारिणी है, दूसरी नहीं । अतः, अपने पतियों के सहित श्रीकृष्ण में अनुराग करनेवाली, ये देवाङ्गनाएँ ही, वस्तुतः 'वनिता'-पदवाच्य हैं,

**विस्रंसमानचिकुराः श्लथमाननीव्यो, देव्यो धृतिव्यसनतो निखिला दिवीव ।**
**आरिप्स्यमानममरद्रुमपुष्पवर्षं, विस्मृत्य हन्त ववृषुर्नयनाऽम्भ एव ॥१५०॥**
**अर्धावलीढयवसाङ्कुरशोभिदन्ताः, सोत्कण्ठमुन्मिषितनेत्रमुदीर्णकर्णम् ।**
**चित्रार्पिता इव पतन्तमिवाऽमृतौघं, वेणुध्वनिं श्रुतिपुटे गमयन्ति गावः ॥१५१॥**
**चूषन्ति चूचुकमहो न न सन्त्यजन्ति, वत्सा नयन्ति न पयःकवलं गलाऽधः ।**
**वंशीकलाऽऽहृतहृदां सखि ! नैचिकीनां, स्नेहस्नुतस्तनरसो धरयैव पीतः ॥१५२॥**
**वंशीकलं कलयतोऽस्य निपीय दृग्भ्यां, रूपामृतं पुनरमुष्य रसानुभूत्या ।**
**ध्यायन्ति मीलितदृशः सखि ! बद्धमौनं, बद्धासनं मुनय एव पतत्त्रिणोऽमी ॥१५३॥**
**न स्पन्दते सखि ! न रौति न वीक्षतेऽन्य-,न्नान्यच्छृणोति न जिघत्सति पक्षिसङ्घः ।**
**रोमाञ्चवानिव मुदा गरुतं धुनानो, वंशीकलास्वदनमेव परं करोति ॥१५४॥**

---

श्रीकृष्णानुराग से रहित पतियोंवाली हम जैसी नहीं। इस श्लोक में **"कृष्णं निरीक्ष्य" (भा० १०।२१।१२)** इसका भावार्थ आ गया ॥१४९॥

"और धैर्य का लोप हो जाने के कारण, वे समस्त देवाङ्गनाएँ, आकाश में स्थित होकर भी, खुले हुए केशों से, तथा शिथिल होनेवाले कटि के वस्त्रों से युक्त होकर, श्रीकृष्ण के ऊपर कल्पवृक्षों के पुष्पों की जो वर्षा करनी आरम्भ की थी, उसको भी भूलकर, हर्ष में भरकर, नेत्रजल को ही बरसाने लग जाती हैं। अर्थात् प्रेमाश्रु बहाने लग जाती हैं" ॥१५०॥

वेणु का माधुर्य तो, आनन्द के कारण, प्राणीमात्र के चित्त को आकर्षित कर लेता है। इस भाव को दिखाती हुई, कोई गोपी—"अरी देखो ये गैयाएँ तो, आधे खाये हुए घास के अंकुरों से सुशोभित दाँतोंवाली होकर, उत्कण्ठापूर्वक नेत्र खोलकर, कानों को उठाकर, चित्रलिखित-सी होकर, गिरते हुए अमृत के प्रवाह की तरह, उस वेणुध्वनि को अपने-अपने कर्णपुट में प्रविष्ट करा रही हैं। इस श्लोक में **"गावश्च कृष्णमुखनिर्गत"** (भा० १०।२१।१३) इसका भाव आ गया ॥१५१॥

केवल आहार-विहार में आसक्त रहनेवाले बछड़ाओं को भी, श्रीकृष्ण की वेणुध्वनि में, महान् प्रेम का उदय हो रहा है। इस बात को सीत्कारपूर्वक कहती हुई—"व्रज के जितने बछड़े हैं, वे अपनी मैयाओं के स्तनों के अग्रभाग को न तो चूस ही रहे हैं, न छोड़ ही रहे हैं; और वेणुध्वनि सुनने से पहले, जो दुग्ध का ग्रास मुख में आ गया था, उसको अपने गले के नीचे भी नहीं ले जारहे हैं। अतः, हे सखि ! वंशी की सुमधुर ध्वनि से अपहृत मनवाली श्रेष्ठ गैयाओं का स्नेह से स्वतः झरनेवाला जो दुग्ध था, वह तो पृथ्वी ने ही पी लिया।" इस श्लोक में **"शावाः स्नुतस्तनपयःकवला"** (भा० १०।२१।१३) इसका भाव आ गया ॥१५२॥

पक्षियों में भी अतिशय चञ्चल पक्षियों में, महतीधीरता के चिह्न देखकर कोई—"अरी सखि ! देख ये सब पक्षीगण, वंशी की सुमधुर ध्वनि को धारण करनेवाले इन श्रीकृष्ण के रूपामृत को अपने-अपने नेत्रों के द्वारा पीकर, फिर उनके रस का अनुभव करके, नेत्र बन्द करके, मौनी होकर, आसन बाँधकर, ध्यान कर रहे हैं; मानो ये, मुनिजन ही हैं, ऐसे प्रतीत हो रहे हैं। इस श्लोक में **"प्रायो बताम्ब ! विहगा मुनयः"** (भा० १०।२१।१४) इसका भाव आ गया ॥१५३॥

"और देख, हे सखि ! यह पक्षियों का सङ्घ, न कुछ चलता है, न शब्द करता है, न दूसरी वस्तु को देखता, न दूसरी बात सुनता है, एवं न कुछ खाने की इच्छा ही करता है। किन्तु, रोमाञ्चवाले

**स्रस्ते रथाङ्गकलहंसविचित्रचेले, प्रव्यक्तसैकतनितम्बमुदीर्णफेनम् ।**
**आवर्तवर्तितघनभ्रमिभिः समीयेऽ-,पस्मार एव मुरलीनिनदैर्नदीभिः ॥१५५॥**

**वीचीकरैः सरसिजाञ्जलिमर्पयन्त्यः, कृष्णाङ्घ्रिपङ्कजयुगं बहुमानयन्त्यः ।**
**सच्छीकरैः शिशिरयन्ति रसेन वंशी-,नादप्रहृष्टमनसः सखि ! शैवलिन्यः ॥१५६॥**

**आच्छादयन् शरदशीतकरस्य तापं, छत्रायितः स्ववपुषाऽयमचेतनोऽपि ।**
**संसर्पति प्रतिपथं परितः प्रसर्पन्, मैत्रीं विभावयति मेघरुचीह मेघः ॥१५७॥**

**कर्पूरपूरपरमाणुसमेन वारां, शीतेन शीकरभरेण विसारिणां यः ।**
**गोचारणश्रममपाकुरुतेऽनुगायन्, वंशीममुष्य घन एव निसर्गबन्धुः ॥१५८॥**

---

व्यक्ति की तरह, हर्षपूर्वक पङ्क को कम्पित करता हुआ, केवल वंशी की सुमधुर ध्वनि का ही आस्वादन कर रहा है" ॥१५४॥

इस प्रकार मुरली की सभी रसों में उद्दीपकता दिखाकर, शृङ्गाररस में तो अत्यन्त विशेषता कहती हुई, अचेतन नदियों की दशा दिखाकर—"अरी सखि ! देख, इन नदियों ने तो, मुरली की ध्वनियों के द्वारा बेहोश होकर, चकवा-चकवी एवं कलहंसरूप विचित्र वस्त्र के शरीरपर से खिसल जानेपर, अर्थात् भाव में विभोर होकर, उन पक्षियों के पुलिनपर आ कर, लोटपोट हो जानेपर, एवं बालुकामय प्रदेशरूप अपने नितम्बभाग को दिखाकर, फेन के वेग से युक्त होकर, भँवर में पड़नेवाले घने चक्करों के द्वारा, मानो 'मिरगी'-नामक रोग ही प्राप्त कर लिया है ॥१५५॥

"और हे सखि ! ये नदियाँ, वंशी की ध्वनि से प्रसन्न मनवाली होकर, अपने तरङ्गरूपी हाथों के द्वारा, कमलों की पुष्पाञ्जली को अर्पण करके, श्रीकृष्ण के दोनों चरणारविन्दों का विशेष सम्मान करती हुई, जल की सुन्दर बूंदों के द्वारा, रसपूर्वक शीतल बना रही हैं" । इस श्लोक में **"नद्यस्तदा तदुपधार्य"** (भा० १०।२१।१५) इसका भाव आ गया ॥१५६॥

इस प्रकार नायिका के अभिमानवाली नदियाँ, अपनी सुन्दर जल की बिन्दुओं के द्वारा, भूतल के सन्ताप को दूर करती हुई, जिस प्रकार श्रीकृष्ण की सेवा करती हैं, उसी प्रकार मेघ भी सख्यभाव के अभिमान से, आकाशगत सूर्य के सन्ताप को दूर करता हुआ, सेवा करता दिखाई दे रहा है । अतः, उनकी सेवा कौन नहीं चाहता ? केवल हम ही, उनकी वन की सेवा से वञ्चित हैं; इस भाव को व्यक्त करती हुई कोई—"अरी सखि ! देख, यह अचेत-मेघ भी, अपने शरीर के द्वारा छत्रके-से आकार का बनकर, शरद्-ऋतु के सूर्य की धूप को ढककर, प्रत्येक मार्ग में श्रीकृष्ण के पीछे-पीछे चलता रहता है । और श्रीकृष्ण के चारों ओर घूमता हुआ यह मेघ, मेघकी-सी कान्तिवाले इन श्रीकृष्ण के ऊपर, अपनी मित्रता को प्रदर्शित कर रहा है ॥१५७॥

"और श्रीकृष्ण भी, इस मेघ के, कर्पूर के प्रवाह के परमाणु के समान छोटे-छोटे, एवं चारों ओर फैलनेवाले जलोंके शीतल कणों की अधिकता से, वंशी बजाते हुए, अपने गोचारण के श्रम को दूर

स्निग्धेषु शाद्वलतलेषु पदारविन्द,-स्यन्दीनि बल्लभतमा-कुचकुङ्कुमानि ।
वक्षोरुहेषु च मुखेषु च रूषयन्त्यो, धन्याः पुलिन्दसुदृशः सुरसा भवन्ति ॥१५९॥

हन्ताऽधिकार्यनधिकारितया न भेदः, सर्वाभिलाषसदने मधुरिम्णि तस्य ।
युक्तं पुलिन्दसुदृशो यदिहाऽनुरक्ता, रागस्य च प्रकटने ह्ययमेव मार्गः ॥१६०॥

यः कन्दकन्दरपयःफलधातुरागैः, क्रीडोपयोगिभिरसौ भजतेऽनुवेलम् ।
गोवर्धनो गिरिवरः स हि माधवस्य, लीलासखश्च सखि ! भागवतोत्तमश्च ॥१६१॥

यस्याऽऽश्रयं कृतवतां सखि ! बद्धतृष्णः, कृष्णस्तनोत्यभिमतं मतमेतदेव ।
श्रेयः सिसाधयिषवो न विना सहायं, योग्याश्च तद् घटयितुं कुशला भवन्ति ॥१६२॥

---

करते रहते हैं । अतः, यह मेघ ही श्रीकृष्ण का स्वाभाविक मित्र है" । इन दोनों श्लोकों में **"दृष्ट्वाऽऽतपे"** **(भा० १०।२१।१६)** इसका भावार्थ आ गया ॥१५८॥

हाय ! इस प्रकार प्राप्त हुए श्रीकृष्ण के माधुर्यसिन्धु का अनुशीलन करके, सम्पूर्ण जगत् ही प्रायः धन्य हो गया है, केवल अकेली मैं ही, वञ्चित रह गई हूँ । अपने मन में इस प्रकार विचारती हुई, सर्व-मुख्यतमा कोई गोपी, **"सदा भोगेऽपि तद्गन्धमात्राधार-स्तुतिः"** श्रीकृष्ण का सदा उपभोग करनेपर भी, श्रीकृष्ण के गन्धमात्र के आधाररूप जनमात्र की स्तुति के स्वभाव से युक्त होकर, 'श्रीउज्ज्वल-नीलमणिः'-नामक ग्रन्थ में कहे हुए 'मादनभाव' में भरकर—"अरी सखि ! हम से तो, ये पुलिन्दजाति की नारियाँ ही धन्य हैं । क्योंकि, ये सब, परमस्निग्ध हरी-हरी घासों के ऊपर, श्रीकृष्ण के पदारविन्दों से टपकनेवाले, एवं श्रीकृष्ण की अतिशय वल्लभा किसी गोपी के स्तनों के कुंकुम-समुदाय को, अपने स्तनोंपर एवं मुखोंपर पोतती हुई, सुरस हो रही हैं ॥१५९॥

"हर्ष की बात तो यह है कि, सभी की अभिलाषा के मन्दिरस्वरूप, उन श्रीकृष्ण के माधुर्य में, अधिकारी एवं अनधिकारी के रूप से कोई भी भेद नहीं है । अतः, पुलिन्दजाति की नारियाँ भी, उसमें अनुराग करती हैं, यह उचित ही है । क्योंकि, अनुराग के प्रगट करने के विषय में, यही मार्ग प्रसिद्ध है" । इन दोनों श्लोकों में **"पूर्णाः पुलिन्द्यः" (भा० १०।२१।१७)** इसका भावार्थ आ गया ॥१६०॥

सर्वमुख्यतमा वही गोपी (श्रीराधिका), श्रीगोवर्धन के अतिशय सौभाग्य का वर्णन करती हुई, एवं इशारे से वहींपर अपने अभिसार की उत्सुकता को प्रकाशित करती हुई—"अरी सखि ! देख, यह जो गोवर्धनपर्वत है, श्रीकृष्ण की क्रीडा के उपयोगी कन्द, 'कन्दरा' (गुफा), जल, फल, एवं अनेक प्रकार की धातुओं के रङ्ग से, श्रीकृष्ण की प्रत्येक समय सेवा करता रहता है । अतएव, वह श्रीगिरिराज गोवर्धन, श्रीकृष्ण की समस्त लीलाओं का सखा (सहायक) माना जाता है, और भगवद्भक्तों में सर्वश्रेष्ठ भी माना जाता है" ॥१६१॥

वैष्णवोत्तमों की सेवा से, विष्णु की प्रसन्नता होती है । इस सिद्धान्त को बताती हुई, एवं श्रीगोवर्धन की सेवा से तो, साक्षात् श्रीकृष्ण ही वश में हो जाते हैं, यह भाव दिखाती हुई—"हे सखि ! देख, जिन श्रीगिरिराज का सहारा लेनेवाले, भक्तों के अभिमत मनोरथ को तो, श्रीकृष्ण, उसकी पूर्ति की तृष्णा में निबद्ध होकर, शीघ्र ही पूर्ति का विस्तार कर देते हैं । 'सात्वततन्त्र' का भी यही मत है ।

**धन्यादिकन्याद्वारा वंशीवैशिष्ट्यवर्णनम्**

**अथातिमानवतया नवतया च सदा सदाक्षिण्यं बलवता बतानुरागेण परमधन्या धन्यादयः कुलकन्याः कुलकन्यायविदोऽपि विदोऽपि न गोचरमुत्कलिकामुत्कलिकामिव बिभ्रत्योऽभ्रत्योघे मन्दाक्षस्य मन्दाक्षस्यदाः परस्परं परम्पराप्राप्तप्राक्तन-प्रणयेन समालिङ्गन्त्यः समभाषन्त ।।१६३।।**

**वंशीकलः किल हरेः सखि ! सिद्धवीर्यो, वस्तुस्वभावपरिवृत्तिकरो हि मन्त्रः ।**
**निश्चेतनत्वमुदपादि सचेतनानां, यच्चेतनत्वमुपपन्नमचेतनानाम् ।।१६४।।**

**दृश्यतां च तदेतत्—**
**स्तभ्नन्ति हन्त हरिणाश्च गवां गणाश्च, वृक्षौकसश्च सरितश्च जलेचराश्च ।**
**भूमीभृतश्च सखि ! भूमिरुहश्च भूश्च, स्निह्यन्ति च प्रकटयन्ति च रोमहर्षम् ।।१६५।।**

---

क्योंकि, सुयोग्यव्यक्ति भी, अपने कल्याण के साधन की इच्छा में संलग्न होकर, किसी योग्यतम सहायक के बिना, उसको सफल बनाने में कुशल नहीं हो पाते है" । इस श्लोक में '**हन्ताऽयमद्रिरबला:**" (**भा० १०।२१।१८**) इसका यथेष्ट भावार्थ आ गया ।।१६२।।

**धन्या आदि कन्याओं के द्वारा वंशी की विशेषता का वर्णन**

उसके बाद लोकोत्तरता के कारण, सदा नवीन रहनेवाले, प्रबल अनुराग से परमधन्या, धन्या आदिक उच्चकुल की कन्याएँ, 'सदाक्षिण्य', अर्थात् परस्पर हृदय-प्रकाशनरूप सरलता के सहित, परस्पर में भाषण करने लग गईं । वे कन्याएँ, उत्पन्न होनेवाली कलिका की तरह, अपनी उत्कण्ठा को गुप्तरूप से धारण कर रही थीं, अर्थात् पुष्प की कलिका में विद्यमान मकरन्द, जैसे बाहर किञ्चिद् भी दिखाई नहीं देता, उसी प्रकार उनकी उत्कण्ठा भी छिपी हुई थी । उनकी उत्कण्ठा, (**कुलकं समवायस्तस्य न्यायं वेत्तीति तस्यैवंभूतस्य विदो विज्ञस्यापि न गोचरं उत्कलिकां बिभ्रत्यः । गोचरमित्यत्र अजहल्लिङ्गत्वात् पुंस्त्वम्**) सामूहिक न्याय को जाननेवाले, अर्थात् "ये सब कन्याएँ सम्मिलित होकर, निश्चितरूप से कुछ गुप्त विचार कर रही हैं" इस प्रकार की नीति को जाननेवाले विद्वान् के भी अगोचर थी । किन्तु, अब वेणुगान के आरम्भ में, प्रेम की विवशता के कारण, 'मन्दाक्ष' (लज्जा) के वेग के प्रवाहित हो जानेपर, (**'अभ्रति' इति 'अभ्रगतौ' धातोः शत्रन्तं सप्तम्येकवचनान्तं रूपम् । मन्दः अक्षाणां करचरणानां स्यदो वेगो यासां ताः**) स्तम्भ आदि सात्त्विकभावों के उदय से, उनके कर-चरण आदि अङ्गों का वेग, मन्द हो गया था । इतनेपर भी वे, परम्परा से प्राप्त हुए प्राचीन प्रेम के कारण, परस्पर में आलिङ्गन करती हुई बोलीं—।।१६३।।

"अरी सखि ! देख, श्रीकृष्ण की वंशी का जो सुमधुर नाद है, उसका प्रभाव सिद्ध है, एवं यह वंशी-नाद, वस्तुमात्र के स्वभाव को परिवर्तन करनेवाला प्रसिद्धमन्त्र है । क्योंकि, जिसने सचेतनों को निश्चेतन बना दिया, एवं जिसके द्वारा अचेतनों का सचेतनत्व सिद्ध हो गया ।।१६४।।

"इसलिये इसके प्रभाव को साक्षात् देख लीजिये । यथा—अहह ! समस्त हरिण, गोगण, वृक्षों-पर रहनेवाले पक्षीगण, नदियाँ, एवं जलचरगण, ये सब, वंशी के नाद के द्वारा स्तम्भित हो रहे हैं । ये

यं कालकूटमिव कालकरं करालं, कालेन कालियरिपुः कलयाञ्चकार ।
तं काऽऽलि ! कालयतु केलिमती कुलीना, वंशीकलं किल कुलस्य कलङ्ककीलम् ॥१६६॥

**श्रीकृष्णस्य रूपमाधुरी-ध्यानम्**

स्मरत स्मरतरलमानसं मानसम्पत्तिसमदं समदंदह्यमानेन हृदयेन हृदयेनमतिरुचिरं रुचिरञ्जित-सकलभुवनतलं वनतलं गतमगतमहोत्सवं व्रजराजनन्दनम् ॥१६७॥

सुस्निग्धदीर्घघनकुञ्चितकेशपाशं, मन्दभ्रमद्भ्रमरकावलिभव्यभालम् ।
सुभ्रूलतं स्वलकमुन्नतचारुनासं, प्रे यं भविष्यति कदाऽस्य तदास्यपद्मम् ॥१६८॥

---

पाँचों, जङ्गम होकर भी, स्थावरधर्म को अङ्गीकार कर रहे हैं । और पर्वतगण, वृक्षगण, तथा भूमि—ये तीनों, स्थावर होकर भी, श्रीकृष्ण से स्नेह कर रहे हैं, और रोमाञ्च को प्रगट कर रहे हैं । अर्थात् पर्वत एवं भूमि तो, तृण आदि के अंकुरों के उद्गम, एवं झरना आदि के द्वारा, रोमाञ्च एवं अश्रुपात प्रगट कर रहे हैं; तथा वृक्षगण, कलिकाओं के उद्गम एवं पुष्पों के मकरन्द के द्वारा, रोमाञ्च एवं अश्रुपात प्रगट कर रहे हैं" । इन दो श्लोकोंमें "अस्पन्दनं गतिमताम्" (भा० १०।२१।१९) इसका भावार्थ आ गया ॥१६५

यदि कोई कहे कि, हरिणी आदि तो, अल्प बुद्धिवाले तिर्यग् योनी के जीव हैं, तथा पर्वत आदि तो, ज्ञान के अभाव से और भी न्यून कोटी में गिने जाते हैं; अतः, उनके स्वभाव में परिवर्तन होनेपर भी कोई दोष नहीं हैं । किन्तु, विशिष्ट विचारशील मनुष्यजाति में उत्पन्न होनेवाली कन्याएँ तो, अपने धर्म की रक्षा के लिये, धैर्य का सहारा लेकर, अपने स्वभाव में परिवर्तन नहीं आने देंगी । इसके उत्तर में, वे धन्या आदि कन्याएँ, विचारपूर्वक बोलीं कि, "अरी सखि ! देख, कालियनाग के शत्रु, श्रीकृष्ण ने, किशोरावस्था को प्राप्तकर, वंशी की जिस सुमधुर ध्वनि का अभ्यास प्रारम्भ किया था, वह, महाविष की तरह भयङ्कर, एवं मृत्युपर्यन्त दशापर पहुँचानेवाला है, और कलङ्क की कील के समान है । तथापि, अपने पति के साथ केलिपरायण एवं परमकुलीन नारी भी, उसका कौन निवारण कर सकती है ? अर्थात् कोई नहीं । तात्पर्य—श्रीकृष्ण के साथ केलि के निश्चय की दृढ़ता से युक्त होकर, उनकी उत्सुकता को टाल नहीं सकती । किन्तु, हम सब तो, उनकी अप्राप्तिरूप अग्नि की ज्वाला से जली जा रही हैं" ॥१६६॥

**श्रीकृष्ण की रूप-माधुरी का ध्यान**

**विषयान् ध्यायतश्चित्तं विषयेषु विषज्जते ।**
**मामनुस्मरतश्चित्तं मय्येव प्रविलीयते ॥** (भा० ११।१४।२७)

"विषयों का ध्यान करनेवाले का मन, विषयों में आसक्त हो जाता है; एवं मेरा स्मरण करनेवाले का मन, मुझ में ही तल्लीन हो जाता है ।"

इस भगवदुक्ति के अनुसार, उनकी प्राप्ति का साधन, उनका ध्यान ही है । ऐसा निश्चय करके, अपनी-अपनी सखियों के प्रति कहती हुई, वे धन्या आदि कन्याएँ—"अरी सखियो ! देखो, अब तो सब मिलकर, समान हृदय से, एवं उनकी प्राप्ति के अभाव से, बुरी तरह जले जा रहे हृदय से, श्रीनन्दनन्दन का ही स्मरण करो । क्योंकि, आजकल उनका मन, व्रज की गोपियों के प्रेमरूप काम से चञ्चल हो रहा है, एवं वे, सभी के द्वारा किये गये सम्मानरूप सम्पत्ति से, अथ च प्रस्तुत वेणुगान के गर्व से युक्त हैं । एवं सभी के हृदय के स्वामी हैं, अतिशय मनोहर हैं, अपनी कान्ति के द्वारा समस्त भुवनतल को अनुरञ्जित करनेवाले हैं । आजकल तो, श्रीवृन्दावन के तलभाग में ही विराजमान हैं, नित्यमहोत्सवसे युक्त हैं" ॥१६७

किञ्च, माधुर्यसिन्धुमधि यस्य भवेन्निपात-,स्तत् केवलं मधुरिमाणमुरीकरोति ।
उष्णीष-सीमनि सहेलगता मुरारे-,र्गोचछन्दरज्जुरपि मज्जति रम्यतायाम् ॥१६९॥

किञ्च, रत्नोल्लसन्मकरकुण्डलताण्डवेन, बिभ्राजमानतममस्य कपोलबिम्बम् ।
ताम्बूलगन्धिरदनच्छदबन्धुजीवै-,र्धन्याः परं प्रमुदिताः परिपूजयन्ति ॥१७०॥

किञ्च, श्रीवत्सकौस्तुभ-रमावनमालिकानां, लक्ष्मीभरेण परयापि च हारभासा ।
बिभ्राजमानपरिणाहममुष्य वक्षः, का नाम वामनयनेच्छति न प्रवेष्टुम् ॥१७१॥

किञ्च, जानुद्वयीलवणिमामृतमुद्दिधीर्षुः, पार्श्वस्थयोर्मदमनोभवनागयूनोः ।
शुण्डाद्वयीव भुजयोर्द्वितयीयमस्य, कस्या विलोडयति हन्त न हृत्तडागम् ॥१७२॥

---

अतएव, मानो स्मरण करने के लिये, केशों से लेकर चरणारविन्दोंतक, अपनी अभिलाषा के उद्गारपूर्वक, मुख्य-मुख्य अङ्गों का वर्णन करती हुई—"अरी सखि ! श्रीकृष्ण का वह मुखारविन्द, हमें कब सूँघने को प्राप्त होगा कि, जिसके ऊपर परमस्निग्ध लम्बे-लम्बे घने 'कुञ्चित' (घुँघराले) केशपाश विराजमान हैं; मन्द-मन्द मँडरानेवाले भ्रमररूप अलकावली से जिसका भालस्थल परमसुन्दर है; एवं जो सुन्दर भ्रूलता, सुन्दर अलकावली, एवं ऊँची तथा मनोहर नासिका से युक्त है ॥१६८॥

"किंच हे सखि ! जो वस्तु, माधुर्य के सिन्धु में गिर पड़ती है; वह केवल मधुरता को ही अङ्गीकार कर लेती है । अर्थात् उसके प्रत्येक अङ्ग से भी, मधुरता ही टपकने लगती है । अतएव देखो, नन्दनन्दन की पाग की सीमापर अनायास बँधी हुई, गो-पादबन्धनी रज्जू भी, सुन्दरता में गोता लगा रही है (दुग्ध-दोहन करते समय, गैयाओं के चरणों में बाँधी जानेवाली यह रस्सी, पीले रेशमीसूत की बनी हुई है, एवं उसके अग्रभाग में मोतियों के झुग्गा लगे हुए हैं, यह ध्यान की वस्तु है), अर्थात् सौन्दर्यसिन्धु श्रीनन्दनन्दन में गोता लगाने के कारण, गो-पादबन्धनी वह रस्सी भी, परमसुन्दर प्रतीत हो रही है ॥१६९॥

"किंच जड़े हुए अनेक रत्नों से शोभायमान, मकराकृति कुण्डलों के ताण्डवनृत्य से अतिशय प्रकाशमान, श्रीकृष्ण के कपोलबिम्ब का पूजन, ताम्बूल की सुगन्ध से युक्त अपने अधरोष्ठरूपी 'बन्धुजीव' (गुलदुपहरिया)-नामक पुष्पों के द्वारा, कुछ पुण्यात्मा नारियाँ ही परमप्रसन्न होकर करती रहती हैं । अर्थात् अपने अधरोष्ठों के द्वारा, श्रीकृष्ण के कपोलों का चुम्बन तो 'श्रीराधिका' आदि कोई मुख्यतमा गोपाङ्गना ही प्राप्तकर पाती हैं ॥१७०॥

"किंच श्रीकृष्ण के उस वक्षःस्थल में, कौन-सी उत्तमाङ्गना प्रवेश नहीं करना चाहती ? अपितु, सभी चाहती हैं । क्योंकि, जिस वक्षःस्थल की विशालता, श्रीवत्स चिह्न, कौस्तुभमणि, लक्ष्मी की रेखा, एवं वनमाला आदि की शोभा की अधिकता से, तथा अनेक प्रकार के मोतियों के हारों की सर्वोत्कृष्ट प्रभा से शोभायमान हो रही है ॥१७१॥

"किंच अहह ! श्रीकृष्ण की ये दोनों भुजाएँ, कौन-सी उत्तमाङ्गना के हृदयरूपी सरोवर में खलबली नहीं मचाते ? अर्थात् सभी के हृदय-सरोवर को उद्वेलित कर देते हैं । क्योंकि, ये दोनों भुजाएँ, श्रीकृष्ण के बगल में स्थित, मानो मतवाले दो कामदेवरूप युवक गजों की दो सूँड़ ही हैं; तथा दोनों

किञ्च, आवेल्लितं सुवलितावलिभिर्वलीभि-,र्मुष्टिप्रमेयमपि पुष्टमिवौजसा यत् ।
लग्नं मुहुस्तदवलग्नममुष्य नोऽन्त-,र्हा हन्त तत् कृशमिदं च कृशीकरोति ॥१७३॥

किञ्च, लावण्यकल्पतरुकोटरकल्पनाभी-,निर्यत्तनुभ्रमरराजिरिवोन्मुखीयम् ।
रोमावलिर्मलिनिमानमहो वहन्ती, हा हन्त कालभुजगीव ददंश हृन्नः ॥१७४॥

किञ्च, शोणारविन्दरुचिनिन्दकमङ्घ्रियुग्मं, वज्राङ्कुशध्वजसरोरुह-लक्ष्मलक्ष्मि ।
मञ्जीररत्नकिरणोल्लसदङ्गुलीकं, वक्षस्तटीमहह भूषयिता कदा नु ॥१७५॥

इत्येवमुत्कण्ठमानाः कण्ठमानाय्य जीवितमिव ता एता एता इवानुरागपरभागेण कथं कथंचिच्छरदं गमयित्वा तरङ्गमयित्वाऽतरं चोत्साहस्य साहस्यरयं गता अहहेमं तं हेमन्तं समासेदुः ॥१७६॥

---

'जानुओं' (घुटनाओं) की सुन्दरतारूप अमृत का उद्धार करने की इच्छा से युक्त हैं। अर्थात् दोनों भुजाएँ, आजानुलम्बित हैं ॥१७२॥

"किंच श्रीकृष्ण का जो 'अवलग्न' (मध्यभाग), अर्थात् कटिप्रदेश है, वह, सुन्दर श्रेणीवाली 'त्रिवली' (तीन रेखाओं) के द्वारा आवेष्टित है; एवं जो एक मुष्टि के प्रमाण का होकर भी, मानो लोकोत्तर तेज से परिपुष्ट है, यद्यपि वह स्वयं अतिशय कृश है, तथापि हाय ! हमारे अन्तःकरण में बारंबार संलग्न होकर, उस अन्तःकरण को (उत्कण्ठारूप ताड़ना के द्वारा) कृश बना रहा है। अर्थात् स्वयं कृश होकर ध्यान करनेवाले अन्य जनों को भी, कृश बनाता रहता है, यही आश्चर्य है ॥१७३॥

"किंच श्रीकृष्ण की नाभि, मानो सौन्दर्यरूपी कल्पवृक्ष की कोटर के समान है। उस नाभिरूप कोटर से, मानो बाहर की ओर निकलती हुई अतिशय छोटी भ्रमरश्रेणी की तरह, कालिमा को धारण करती हुई रोमावली, ऊपर की ओर मुखवाली होकर, श्रीकृष्ण के हृदयपर्यन्त जाकर भी, उसने हमारे हृदय को तो, हाय ! कालीनागिन की तरह डस लिया है ॥१७४॥

"किंच लालकमल की कान्ति का तिरस्कार करनेवाला, एवं वज्र, अंकुश, ध्वजा, कमल आदि के चिह्नों की शोभा से युक्त, तथा नूपुरों में लगे हुए रत्नों की किरणों से शोभायमान अंगुलियों से युक्त, वह चरणयुगल, अहह ! हमारे वक्षःस्थल को कब विभूषित करेगा ? हाय ! ऐसा शुभ दिन कब उपस्थित होगा ?" ॥१७५॥

इस प्रकार उत्कण्ठा करनेवाली, उन धन्या आदि कन्याओं ने, अपने जीवन को, मानो कण्ठ में लाकर, अर्थात् अपने प्राणों को कण्ठ में रोककर, तात्पर्य—पूर्वानुराग की दशमीदशा से पहली दशापर पहुँचकर, केवल श्रीकृष्ण के मिलन की आशा से ही, जीवन को रोककर, एवं अनुराग की पराकाष्ठा से चित्रित-सी होकर, ("चित्रं किर्मीरकल्माषशबलैताश्च कर्बुरे" इत्यमरः) एवं जैसे-तैसे किसी प्रकार 'शरदृतु' को बिताकर, तथा उत्साहरस की दुस्तर तरङ्ग को प्राप्त करके, और 'कात्यायनी देवी' के अर्चनरूप व्रत के लिये, साहस के वेग को पाकर, हाय ! उस प्रसिद्ध, इस 'हेमन्तऋतु' को प्राप्त कर लिया ॥१७६॥

### हेमन्तवर्णनम्

ततश्च मूलमिलित-दरपरिशिष्ट-विशिष्टविकचसौगन्धिक-गन्धिक-पिपासयेव नम्र-कम्र-कपिशपिशङ्ग-कणिशशालिशालिक्षेत्रस्य, दराङ्कुरित-निर्यवस-यव-सहित-गोधूम-धूमलितोदारकेदार-केवलबलमानशोभस्य, मेदुरतरकुस्तुम्बुरुस्तम्बरुचिरमधुरामधुराऽवनेः, सुस्निग्ध-वास्तुकवास्तुकस्य, दिक्षु दिक्षु बलदिक्षुबलजबलजनित-लक्ष्मीकस्य, सहसो मासस्य शस्य-सम्पत्तिप्रथमे प्रथमेऽपि स्वभावसिद्धा भावसिद्धावुत्कण्ठया कण्ठयापितजीविता इव साधकाभिमानजुषोऽमानजुषो विहितसङ्गोपना गोपनाथतनयो नयोपपन्नः 'पतिर्नो भूयात्' इति सङ्कल्प्य सहोमासे सहोमासेवनमारेभिरे ॥१७७॥

**इत्यानन्दवृन्दावने कैशोरलीलालताविस्तारे ऋतुविहारे राधानवसङ्गमो नामैकादशः स्तवकः ॥११॥**

---

### हेमन्तऋतु वर्णन

उसके बाद, हेमन्तऋतु के 'मार्गशीर्ष'-नामक पहले मास में, एकसाथ सम्मिलित होनेवाली, परमप्रसिद्ध उन धन्या आदि कन्याओं ने, "नीति से सम्पन्न, नन्दनन्दन हमारे पति हो जायँ" यह सङ्कल्प करके, कात्यायनीदेवी की सेवा करनी आरम्भ कर दी (यह अन्वय है)। (**उमा कात्यायनी गौरी' इत्यमरः। "सहोबलिष्ठेऽपि च मार्गशीर्ष-हेमन्तयोश्चापि सहाः प्रदिष्टः" इति विश्वः**) वह 'हेमन्तऋतु', मानो धान्यों के मूलमात्र में संलग्न किंचित् अवशिष्ट, एवं खिले हुए विशिष्ट 'कल्हार'-नामक कमलोंकी-सी सुगन्धीवाले जल को पीने की इच्छा से, नम्र एवं सुन्दर तथा कुछ ललाई लिये हुए सुनहरे रङ्गवाली मञ्जरियों से सुशोभित धान्य के खेतों से युक्त था। एवं किंचित् अंकुरित हुए, बिना तृण के जौओं के सहित गेहुँओं के द्वारा धूमल वर्णवाले केवल बड़े-बड़े खेतों के कारण होनेवाली शोभा से युक्त था। एवं अत्यन्त-स्निग्ध 'कुस्तुम्बुरु' ('कोथमीर'-नामक धान्यविशेष) के गुच्छाओं की सुन्दरता से शोभायमान 'मधुरा' (सौंफ) की खेती के द्वारा सुमधुर पृथ्वी से युक्त था। एवं भूमि को सुस्निग्ध करनेवाले 'वास्तुक' (बथुआ का साग) से युक्त था। तथा प्रत्येक दिशा में बढ़नेवाले ईख के 'बलज' (खेत) (**बलजं गोपुरे क्षेत्रे; इति मेदिनी**) के समूह के द्वारा, प्रबलतापूर्वक उत्पन्न की हुई शोभा से युक्त था। इस प्रकार की 'हेमन्तऋतु' का 'मार्गशीर्ष'-नामक वह पहला मास (महीना) भी, अन्न की सम्पत्ति से प्रसिद्ध शोभा से युक्त था। वे धन्या आदि कन्याएँ, यद्यपि स्वभावसिद्ध, अर्थात् नित्यसिद्ध थीं, तो भी, श्रीकृष्ण की कान्तारूप भाव की सिद्धि के निमित्त, उत्कण्ठा के द्वारा, मानो कण्ठगत प्राणोंवाली होकर, साधक-व्यक्तियोंका-सा अभिमान सेवन कर रही थीं अर्थात् नित्यसिद्ध होकर भी, मानो शिक्षार्थ, अपने को साधक मान रही थीं। अतः श्रीकृष्ण में उनकी अपरिमित प्रीति थी। तथापि उस प्रीति को, अन्यजनों की दृष्टि से छिपा रही थीं ॥१७७॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित-श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कैशोरलीलालताविस्तारे
ऋतुविहारे राधानवसंगमो नाम एकादशः
स्तवकः सम्पूर्णः ॥११॥

# द्वादशः स्तवकः

## वस्त्रहरण-लीला

### व्रजकुमारीणां भावनावर्णनम्

**अथ यदहरेवाऽऽरभ्य तादृशसङ्कल्पलतासङ्कल्पलताकुसुमसुमनोहराणामासामासादित-सामञ्जस्यो व्यापारोऽपारोत्कण्ठया समजनि, तदहरेव विशिष्ट-पतिलाभेन हृदयशंकुलबालानां शं कुलबालानां समुचितमिति विचारयन्तौ तासां प्रत्येकं मातापितरौ मा तापितरौ बभूवतुः। प्रत्युत तदनुकूलव्यापार-पारणायै कुशलिनावास्ताम् ॥१॥**

**तथा सति तासां मात्रा मात्राधिकेन स्नेहेन 'परमरमणीया ते तनुव्रतती व्रततीव्रतां सोढुमसाम्प्रतं साम्प्रतं कथमेतादृशमुत्साहमुत्साहमुत्साहसेन दधत्या दुष्करं कर्म कर्मठताशून्य-तयाऽनन्यतयाऽनधिकारिण्या त्वया करिष्यते' इति प्रत्येकं प्रतिषिद्धानामद्धा नाम श्रद्धा शुद्धाऽऽशु वरीवृद्धयत एव स्म ॥२॥**

---

# बारहवाँ स्तवक

## वस्त्रहरण-लीला

### व्रजकुमारियों की भावना का वर्णन

इस बारहवें स्तवक में, उन गोपकुमारियों ने, जिनके सङ्ग की अभिलाषा से, कात्यायनीदेवी का पूजन किया था, उन श्रीकृष्ण ने, उनकी वासनाओं के सहित, उनके पहनने के वस्त्रों का भी अपहरण कर लिया, यह लीला वर्णित होगी।

"श्रीनन्दनन्दन ही, हमारे पति हो जायँ" इस पूर्वोक्त प्रकार की सङ्कल्परूप लता से ही, भली प्रकार की कल्पलता के भावी फल के प्रकाशक पुष्पों के द्वारा, सुमनोहरतावाली, एवं हृदय में गड़ी हुई उत्कण्ठारूप खूँटीवाली, उन धन्या आदि कन्याओं का समञ्जसता को प्राप्त हुआ व्यापार, अपार उत्कण्ठा से जिस दिन से लेकर उत्पन्न हो गया, उसी दिन से लेकर, उन कन्याओं के प्रत्येक के माता-पिता, अपने-अपने मन में "विशिष्ट पति के लाभ से ही, कुल की कन्याओं का यथायोग्य उचित सुख हो सकता है" यह विचार करते हुए, अतिशय संतप्त नहीं हुए। 'प्रत्युत' (बल्कि), उनके अनुकूल व्यापार की समाप्ति के लिये परमनिपुण हो गये (**पारणायै पारप्राप्तये 'पार तीर कर्मसमाप्तौ' इति धातोः ॥१॥**

ऐसी स्थिति में, उन कन्याओं की प्रत्येक माता के द्वारा, प्रत्येक के प्रति, परिमाण से अधिक स्नेह से निषेध करनेपर भी, श्रीकृष्ण की प्राप्तिरूप व्रत में उनकी विशुद्ध श्रद्धा, स्पष्टरूप से साक्षात् शीघ्र ही बारंबार बढ़ने लग गई। उनकी माताओं की निषेध करने की रीति, इस प्रकार थी कि, "अरी बेटी! देख, तेरी शरीररूपी लता परमरमणीया, अर्थात् परमकोमल है। व्रत की 'तीव्रता' (तीक्ष्णता) को सहन करने के योग्य नहीं है। अतएव, इस समय कच्ची अवस्था में, इस प्रकार के हर्ष को सहनेवाले 'उत्साह' (दृढ सङ्कल्प) को उत्कृष्ट साहसपूर्वक धारण करती हुई, तू, ऐसे दुष्करकर्म को किस प्रकार कर लेगी? क्योंकि तू, इस प्रकार के कार्य करने की निपुणता से सदा शून्य रही है, और तुझसे पहले होनेवाली कन्याओं ने भी, आजतक ऐसा व्रत नहीं किया है। अतः तू भी, उस प्रकार के कठोरव्रत करने में अधिकारिणी नहीं है" ॥२॥

ततश्च तासां मातरः पप्रच्छुः,—'पुत्र्यः ! किमुमा, किमुमाधवः, किमु माधवः, किं कमला कमलासनो वा, का देवता बताऽऽराधनीया भवतीभिः, कीदृशं वाऽऽराधनम्, धनं वा कियदुपयोगि, कोऽत्र वाऽऽचार्यो वाचाऽऽर्यो विहित इत्यखिलं विचार्य नः कथयत' इति।।३।।

तासां निगदिते विदिते वितर्कनिरासाय स्व-तात्पर्यपर्यवसानस्य ता अपि सविनयमूचुः,—'जननि ! जननियमोऽयमेव—यत्र यावद् यस्य श्रद्धा बद्धा बहुतरा भवति,सा तस्य तावदेव देवता, तेनेह तेनेऽहमुमामेव देवतां मन एवाचार्यं चार्यं तदुपदिष्टं दिष्टं नस्तथाविधं जनयिष्यते, नयिष्यते च पारमध्वनः, तेन गुरुणा स्वप्नेनाऽस्वप्नेनादिष्टो मन्त्र एव नोऽर्थसाधकः' इति ।।४।।

### व्रतपरायण-कन्यानां शोभावर्णनम्

ततश्च ताभिरनिवर्त्यानां तासां तदेव निर्धार्य धार्यमाणोत्कलिकयाऽऽलिकया कृतानुकूल्यानां शुभेऽहनि हनिष्यमाणाऽन्तराये हृत्प्रमोदरससन्दोहविष्यं हविष्यं समारभ्य कृतव्रतोद्यमानां बभूवुस्ताम्बूलाभावेन स्वभावभावबहुलतया वर्षाजलधौतानि नवाऽशोक-

---

उसके बाद समझानेपर भी, उनकी विशुद्ध श्रद्धा की वृद्धि को देखकर, उनकी माताओं ने अनुकम्पापूर्वक उनसे पूछा, "अरी बेटियो ! तुम्हारे द्वारा आराधनीय देवता कौन-सा है ? उमा (गौरी) है, या उमाधव (शङ्कर) है ? माधव (लक्ष्मीकान्त) है, अथवा कमला (लक्ष्मी) है ? अथवा कमलासन (ब्रह्मा) है ? और उनका आराधन किस प्रकार का है ? उनके नैवेद्य आदि के उपयोगी, कितना धन चाहिये ? इस पूजा में आराध्यदेवता के मन्त्ररूप वाणी के द्वारा आर्य (विधि विधान का ज्ञाता) आचार्य (हितोपदेष्टा गुरु) कौन-सा निश्चित किया है ? इन सब बातों को विचारकर, हमसे कह दो"।।३।।

उन माताओं का भाषणरूप वचन जब समझ लिया, तब वे कुमारियाँ भी, "अपने-अपने तात्पर्य के श्रीकृष्ण की प्राप्तिरूप 'पर्यवसान' (अन्तिम निश्चय) के भीतर आनेवाले तर्क-वितर्क का निरास करने के लिये", विनयपूर्वक—"अरी मैया ! देख, जनमात्र का यह नियम है कि, जिस व्यक्ति की, जिस देवता में जितनी अतिशय अधिक श्रद्धा, निबद्ध हो जाती है, उसके लिये वही देवता, उतना ही फलदायक है। इसलिये यहाँपर मैंने तो, उमा (कात्यायनी) को ही देवता मानकर, अङ्गीकार कर लिया है, अर्थात् सकाम-पूजा के निमित्त, उसी का विस्तार कर दिया है। और अपने मन को ही, श्रेष्ठ आचार्य मान लिया है। उस मनरूप आचार्य का उपदेश ही, हमारे उस प्रकार के अदृष्ट को उत्पन्न कर देगा, और व्रतरूप मार्ग के पार पहुँचा देगा। एवं उस मनरूप गुरु ने, जागृत अवस्था से युक्त स्वप्न के द्वारा, जिस मन्त्र का आदेश दिया है, वह मन्त्र ही, हमारे प्रयोजन का साधक हो जायगा।।४।।

### व्रतपरायण कन्याओं की शोभा का वर्णन

उसके बाद वे कन्याएँ, अपनी माताओं के द्वारा समझानेपर भी, अपने व्रत से निवृत्त न हो सकीं। उन कन्याओं की उस प्रकार की निष्ठा को निश्चय करके, अपने-अपने हृदय में धारण की गई उत्कण्ठारूप सखी ने ही, मानो उनके लिये, सब प्रकार की अनुकूलता उपस्थित कर दी। अतः उन्होंने,

**दलानीव दशनवसनानि, प्रत्यहमभ्यङ्गमभ्यङ्गराहित्येन परुषतया केतकीदलपाण्डुराण्यङ्ग-कानि, तथा निःस्नेहतयाऽहतया निर्विण्णजनमनांसीव रूक्षाणि चिकुर-निकुरम्बाणि तथा सकृददनतयाऽनतया तनवोऽपि तनवोऽपिहितरुचोऽद्वितीयाया द्वितीयायाः शशिकलायाः सौभाग्यहारिण्यो हारिण्योऽपि यदि पुनरजनि रजनिविरामस्तदा भूशयनाः शयनादुत्थिताः सत्यः कृष्णाऽऽशया शयालुता-विरहेण विकषा-कषायवदरुणनयना नयनादिधावनं विधाय रागानक्तं नक्तंतनवसनं निरस्य रस्यतमं वसनान्तरं परिधाय विगतवैकल्यं प्रतिकल्यं प्रतिपत्स्यमानयमुनाप्लवप्लवमानमानसाः समनन्तरमनन्तरहसा पूर्वसंवादेनाकारणकारणाऽभावेऽपि मिलित्वा 'आलि ! त्वामपेक्ष्य वर्तामहे महेच्छे त्वरितमेहि' इति विलम्बमानां प्रति प्रतिपद्यमानमाननागिरः, तदनु परस्परपरमप्रेम्णेव विषक्तविसलतावलिवलितललित-लक्ष्मणा धरणितलसञ्चारिचारिमभरप्रगाढाः कमलिन्य इव, इतरेतरतरलशाखाशाखाक्रमनं किञ्चन काञ्चनकान्तलतोद्यानमिव जङ्गमं, निजनिज-चपलताऽवलेपलेपनाय परस्पर-गुम्फन-क्षणप्रभाः क्षणप्रभावितभूतलावताराः क्षणप्रभा इव गृहीतभुजवलया, वलयावलिनिनद-**

---

विघ्नों को दूर करनेवाले मङ्गलमय शुभदिन में, हृदय के आनन्दरूप रस के समूह से व्याप्त हविष्यान्न ग्रहणमात्र से आरम्भ करके, व्रत का उद्योग प्रारम्भ कर दिया। व्रत के कारण, ताम्बूल का सेवन न करने से भी, उन सबके अधरोष्ठ, स्वाभाविक कान्ति की अधिकता के कारण, वर्षा के जल से धुले हुए अशोकवृक्ष के नवीन पत्तों की तरह सुशोभित हो गये। प्रतिदिन प्रत्येक अङ्ग में तैलमर्दन न करने के कारण, उनके अङ्ग, कठोरता से केतकी के पत्तों की तरह पीले-से हो गये। तथा श्रीकृष्ण से भिन्न, किसी वस्तु में प्रेम न होने के कारण, तथा व्रत के अनुष्ठान में तेल न लगाने के कारण, उनके केशकलाप, अपने वैराग्य की सिद्धि के लिये भ्रम से भी विनष्ट न होनेवाली निःस्नेहता के कारण, विरक्तजनों के मनों की तरह रूखे-से हो गये [यहाँपर समझने की एक बात यह है कि, यद्यपि उन कन्याओं के अङ्ग एवं केश, तैलमर्दन के अभाव में भी, स्वभाव से ही अतिशय 'स्निग्ध' (चिकने) थे, तथापि, अपने पुत्र के पुष्ट-शरीर को भी स्नेहभरी माता, देखकर जिस प्रकार यह कहती है कि, मेरे पुत्र का शरीर तो, भूख के मारे, क्षीण हो गया है, उसी प्रकार देखनेवाले प्रेमीजनों की दृष्टि में, उनके केश आदि रूखे-से प्रतीत होते थे]। तथा पहले की तरह, व्रत की दृढ़तापूर्वक एक बार भोजन करने के कारण, उनके शरीर, कृश हो गये; एवं उनकी कान्ति, मानो ढक-सी गई। अथवा श्रीकृष्ण के सङ्ग की प्राप्ति की आशा के बल से, उनके शरीरों की कान्ति, व्रत से कृश होनेपर भी छिपी नहीं थी। एवं वे कन्याएँ, अनेक प्रकार के हार धारण करने-वाली होकर भी, 'अद्वितीया' (सर्वप्रथम, अकेली) द्वितीया तिथि के चन्द्रमा की कला के 'सौभाग्य' (सौन्दर्य) का अपहरण करनेवाली हो गई थीं। इस प्रकार उनके व्रत की निष्ठा को दिखाकर, उनके व्रत की प्रक्रिया को दिखाते हुए, कवि कहते हैं कि, जब रात्रि व्यतीत हो गई, तब भूमिरूप शय्यापर शयन करनेवाली, वे कन्याएँ, श्रीकृष्ण के मिलन की आशा से, स्वाभाविकी निद्रा से रहित होने के कारण, शयन करने से उठकर, 'विकषा' (मजीठ) के कषैलेपन की तरह, अरुणवर्णके-से नेत्रोंवाली होकर, नेत्र-मुख आदि धोकर, रङ्ग से रहित, अर्थात् सफेद वस्त्र, जो कि रात्रि में धारण किया था, उस वस्त्र को शरीर से उतार कर, पतिव्रतात्व एवं सौभाग्य के व्यञ्जक, लालरङ्ग आदि के परमरमणीय वस्त्र को पहनकर, स्नेह के कारण माता-पिता के द्वारा की हुई रुकावट को रोककर, विकलता से रहित होकर, प्रतिदिन

**निर्जित-मदकलकलविङ्कझङ्करणमान्दोलितकराः करालतरतरणिकिरणैर्यथा कमलिनीमलिनीभावो न भवति, तथाहरहरतिजरीजृम्भ्यमाणकृष्णतृष्णापरिभवेनापि विलसन्मुख्यो, मुख्योत्तमकल्पकल्पनासंभृतदेवीपूजासम्भारभारमणीयपाणिभिरनुचरीभिरनुगम्यमानाः, चतुर्मुखमुखलेखलेखामुख-मुखरित-हरिगुणगुणनझङ्कारकारण-दरविवृतमुखकमलामोदप्रमोद-प्रपतदलिकुलातिरेकरेकणकणत्कूणनकमनीयनयनाञ्चलं भविकविकस्वरस्वरसौभाग्यं परिवादिनीपरिवादि नीरन्ध्रमृदुलतरं गायन्त्यो लघुतरम्, तमोनुद्यनुद्यति तिमिरनुदोऽपत्यतायामपि तिमिरधाराधारायमाणायाः सकलतापोपशमनानुजातायाः शमनानुजातायाः रोधो रोधोपशमपूर्वमेव समाजग्मुः ॥५॥**

---

प्रातःकाल, यमुना के तीरपर चली आती थीं (यहाँतक सम्मिलित अन्वय हुआ। अब, आगे के पदों की व्याख्या होती है)। आगे होनेवाले यमुना के स्नान से, उन कन्याओं का मन, सरस बना रहता था। उसके बाद, पहले दिन सायंकाल में मिलकर, "कल प्रातःकाल यह-यह कार्य करेंगी" इस प्रकार के संकेत के कारण, बुलाने के कारण के बिना भी, अनन्तवेग से सम्मिलित होकर, विलम्ब करनेवाली सखी के प्रति—"हे महेच्छे ! आलि ! (हे विशाल हृदयवाली सखि !) देख, हम सब, तेरी बाट देखकर यहीं खड़ी हुई हैं। तू, शीघ्र ही चली आ" इस प्रकार कहकर, वे कन्याएँ, सम्मानभरी वाणी बोलने लग जाती थीं। उसके बाद वे कन्याएँ, मानो परस्पर के महान् प्रेम से, परस्पर में सम्मिलित कमलनाल की श्रेणि से युक्त, सुन्दर चिह्न के द्वारा, भूतलपर चलनेवाली एवं अतिशय सुन्दरता से पूर्ण कमलिनियों की तरह प्रतीत होती थीं। एवं परस्पर की चञ्चल शाखाओं की व्याप्ति से सुन्दर, मानो किसी अनिर्वचनीय सुवर्णमयी मनोहर लताओं के चलते-फिरते बगीचे की तरह प्रतीत हो रही थीं। और भुजाओं की श्रेणी को, परस्पर में ग्रहण करके तो, वे कन्याएँ, अपनी-अपनी चञ्चलता के गर्व को दूर करने के लिये, परस्पर ग्रन्थनरूप उत्सवमयी प्रभा से युक्त, एवं क्षणभर में उत्कृष्टतापूर्वक भूतल में अवतार लेनेवाली, मानो बिजलियों की पंक्ति की तरह प्रतीत हो रही थीं। एवं कङ्कणों की श्रेणी की ध्वनि के द्वारा, मदमत्त 'कलविङ्क' ('गौरैया'-नामक चिड़िया) की झङ्कार को जीतकर, उनके हाथ हिल रहे थे। एवं सूर्य की अत्यन्त भयङ्कर किरणों के द्वारा भी, कमलिनी, जिस प्रकार मलिन नहीं होती, उसी प्रकार प्रतिदिन अतिशय प्रकाशमान, श्रीकृष्ण की मिलनरूपी तृष्णा के द्वारा तिरस्कृत होनेपर भी, उनके मुख शोभायमान थे। एवं उन कन्याओं के पीछे-पीछे, उत्तमोत्तम विधि की कल्पनापूर्वक संगृहीत, देवी की पूजा की सामग्री की कान्ति के द्वारा, सुन्दर हाथोंवाली सेविकाएँ चल रही थीं। एवं वे कन्याएँ, ब्रह्मा आदि देवताओं की श्रेणी के मुखों के द्वारा उच्चारित किये गये, हरिगुणों के कीर्तन की झङ्कार के कारण, किंचित् खुले हुए अपने मुखों से निकलती हुई आकर्षक गन्ध के कारण हर्षपूर्वक चारों ओर से गिरनेवाले भ्रमरकुल की अतिशय शङ्का से प्रकाशमान हुए सङ्कोच से सुन्दर नेत्रप्रान्तपूर्वक, एवं मङ्गलमय तथा अत्यन्त स्पष्ट स्वर की सुन्दरतापूर्वक, तथा सुमनोहर वीणा के तिरस्कारपूर्वक, तथा घनी कोमलतापूर्वक, तथा शीघ्रतापूर्वक गाती हुई यमुना तीरपर जा रही थीं। वह यमुना, अन्धकार को दूर करनेवाले सूर्य की पुत्री होकर भी, अन्धकार की धारा के आधारका-सा व्यवहार कर रही थी, अर्थात् अन्धकार की धारा के समान मालूम पड़ती थी। एवं अपने में स्नान करने के अनन्तर, समस्त तापों का उपशमन करनेवाली थी, तथा यमराज की छोटी बहिन थी। उस यमुना के तीरपर, वे समस्त कन्याएँ, सूर्योदयसे पहले ही चली आईं। **(अत्र गद्ये रेकण-कणत्-कूणन-शब्दाः क्रमशः 'रेकृ शङ्कायाम्' 'कणी दीप्तौ' 'कूण सङ्कोचने' इति धातुभ्यः सिध्यन्ति)** ॥५॥

### कन्या निरीक्ष्य यमुनाभावना

सा च तरङ्गिणी रङ्गिणीव तासां श्रीनन्दनन्दनं पतित्वेन लब्धुमिच्छूनां मिच्छूनां श्रद्धामद्धा महतीमालोक्य सबहुमानमागच्छतागच्छतेति तरलतरतरङ्गकरैरालिलिङ्गिषुरिव तत्तच्चरणसञ्चरणरणत्कलहंसक-झङ्करणकोलाहलैर्झटिति झटिति कृत्वा समुड्डीयमानानां जलशकुनानामालापेन यथाभिमतसिद्धिमिव सूचयन्तीरयन्ती रमणीयमादरमिव विहग-मिथुनस्य निशाविरहस्य रहस्यमुत्पादयितुमुद्यदरुणकिरणाहतहतनिद्रविसिनीकुसुमनयनाञ्चलैः सस्नेहमालोकयामास ॥६॥

ताश्च तदा विलम्बं सोढुमनीशा नीशारमपहाय सुमहिमहिमकणासारमपि सार-मपिहितं हितं तन्वानं तन्वाऽऽनन्दपरयैव सहमाना मानातीतोत्कलिकयाऽऽलिकया सममेव दरकम्प्रकं प्रचलदधरकिशलय-लय-विकसित-सित-दशन-सञ्चारिचारिम-सीत्कारसत्कृत-मधुर-तर-हासमितरेतरेक्षण-क्षणकौतुकमाकुञ्चित-कलेवरं चितकले वरं व्रतरसे तरसेह समादरं वहन्त्यो भगवतीं कालिन्दीमभिवन्द्य तदम्भसि स्नातुमवतेरुः, अवतीर्य चाऽगणित-शीतभीति यथाविधि विधीयमानस्नानाः समुत्साहसाहसमुदिताः समुदितास्तीरं समुत्तेरुः ॥७॥

---

### कन्याओं को देखकर यमुना की भावना

वह यमुना नदी, श्रीनन्दनन्दन को पतिरूप से प्राप्त करने की इच्छावाली, उन धन्या आदि कन्याओं की (**मिदा स्नेहेन शूनां वृद्धां 'टुओश्वि गति-वृद्धचोः' अद्धा साक्षादेव**) स्नेह से बढ़ी हुई विशाल श्रद्धा को साक्षात् देखकर, विशेष सम्मानपूर्वक—"अरी सखियो ! आओ, आओ" इस प्रकार कहकर, अतिशय चञ्चल तरङ्गरूप हाथों के द्वारा, मानो सखी की तरह आलिङ्गन करने की इच्छा से युक्त होकर, एवं उन कन्याओं के चरणों के चलने के समय, शब्द करनेवाले सुन्दर नूपुरों की झङ्कारमय कोलाहलों के द्वारा, 'झट् झट्' शब्द करके, शीघ्रतापूर्वक उड़ते हुए जलचर-पक्षियों के आलाप से, मानो उनकी यथाभिमत सिद्धि की सूचना करती हुई, एवं रमणीय आदर-सा करती हुई, और श्रीरामजी के शाप से रात्रि में पृथक्-पृथक् होकर, विरह को सहनेवाले 'चकवा-चकवी'-नामक पक्षियों के जोड़े के 'रहस्य' (सुरतमय सङ्ग) को उत्पन्न करने के लिये, उदय होनेवाले सूर्य की किरणों की ताड़ना से, जिनकी निद्रा दूर हो गई, उन कमल-पुष्परूप नेत्रप्रान्तों के द्वारा, मानो उनको स्नेहपूर्वक देखने लग गई ॥६॥

उस समय वे कन्याएँ, स्नान में होनेवाले विलम्ब को सहने के लिये असमर्थ होकर, 'नीशार' (जाड़े को दूर करनेवाले कम्बल आदि गरम-वस्त्र) को शरीर से उतारकर, श्रेष्ठ हित को साक्षात् प्रगटरूप से विस्तार करनेवाले, तपस्या के प्रापक सुन्दर महिमामय ओस के कणों के धारासम्पात को भी, आनन्द-परायण शरीर के द्वारा ही सहती हुईं, अपरिमित उत्कण्ठा के कारण, अपनी सखी के साथ, स्नान आदि की समस्त कलाओं से पूर्ण इस व्रतरूप रस में, आदर को धारण करती हुईं, भगवती कालिन्दी (यमुना) की वन्दना करके, अर्थात् यमुनाजी को नमस्कार करके, उनके जल में स्नान करने को वेगपूर्वक उतर पड़ीं। उस समय उनका सिर, जाड़े के मारे, धीरे-धीरे हिल रहा था, एवं चलते हुए अधरपल्लव के नृत्य से विकसित हुए सफेद दाँतों में चलनेवाली सुन्दरता से युक्त सीत्कार से सत्कृत मधुर हास्य हो रहा था,

स्नानसमुत्तीर्णानां मुत्तीर्णा नाञ्जसा जायते स्म यदि तासां तदा यमुनाङ्गसङ्ग-सम्बाधेन चारुदतीनां रुदतीनां तनुरुचामश्रुबिन्दव इव सेसिच्यमान-सिचयनिचया गात्र-सलिलपृषताः पृषताक्षीणामक्षीणा महीतलं पेतुः, ये खलु लावण्यामृतसारबिन्दवोऽरविन्द बोधकरकन्या-कन्याय-वासगमित-वयसां वयसां गणेन सुचिरमन्वमीयन्त ॥८॥

तदा च सहजवैरवैरस्यमपहाय दयोदयोत्तरलाभिः कौमुदीभिरिव मुदीभिरिव मूर्ताभिः प्रतिभयाऽप्रतिभया रुदतीरिव तिमिरतती रततीव्रसलिलनिःस्यन्दाः कवरीर्वरीयसी-र्मार्जनेन मार्जनेन सलिलनिःसारेण सारेण लालयन्तीभिरिव शोभाभरेण पुनराभिराभि-राम्यकाम्यकार्तस्वरकान्तकान्तिभिरासेदे कापि माधुर्यस्य पराकाष्ठा ॥९॥

---

परस्पर के देखने की उत्सुकता भी हो रही थी, उनका शरीर भी जाड़े के मारे सिकुड़ा जा रहा था। ऐसी अवस्था में ही, यमुनाजी में उतरकर, जाड़े के भय को न गिनकर, विधिपूर्वक स्नान करके, भले प्रकार के उत्साह से उत्पन्न हुए साहस से प्रसन्न होकर, सभी सम्मिलित होकर, तीरपर उतर आईं ॥७॥

वे, यद्यपि स्नान से तो भली प्रकार उत्तीर्ण हो गई थीं, तथापि उनकी मन की प्रसन्नतामयी प्रीति, जब अनायास पार नहीं हो पाई, तब सुन्दर दाँतोंवाली, एवं हरिणके-से नेत्रोंवाली उन कन्याओं के शरीर से जल के बिन्दु, बहुत-सी मात्रा में भूतलपर गिरने लग गये। वे जल के बिन्दु, पहननेवाले वस्त्र-समूह को बारंबार भिजा रहे थे, एवं वे जल के बिन्दु, मानो यमुना के अङ्ग के सङ्ग से होनेवाली पीडा के द्वारा, रोनेवाली शरीर की कान्तियों के अश्रुबिन्दुओं के समान प्रतीत हो रहे थे। (**अरविन्दस्य कमलस्य बोधकरः सूर्यः तस्य कन्या यमुना तस्याः के जले यो न्यायवासो न्यायप्राप्ता वसतिस्तेनैव गमितानि यापितानि वयांसि बाल्यादीनि यैस्तेषां वयसां पक्षिणां गणेन वृन्देन**) एवं उनके शरीर से गिरनेवाले जल के जिन बिन्दुओं को, पक्षियों का समूह भी, बहुत देरतक लावण्यामृत के सारमय बिन्दु समझकर, अनुमान लगाता रहा। उन पक्षियों ने, कमल को विकसित करनेवाले सूर्य की कन्या (यमुना) के जल में, न्याय-पूर्वक प्राप्त किये हुये निवास से, अपनी बालकपन आदि अवस्थाएँ व्यतीत कर दी थीं। तात्पर्य—कन्याओं के शरीर से गिरनेवाले जले के बिन्दुओं को देखनेवाले उन पक्षियों ने भी, उस प्रकार के माधुर्य का अनुभव कभी भी प्राप्त नहीं किया था ॥८॥

अपनी-अपनी चोटियों का मार्जन करती हुई, उन कन्याओं की उत्प्रेक्षा करते हुए, कवि कहते हैं कि, उस समय स्वाभाविक बैर से उत्पन्न विरसता को छोड़कर, दया की उत्पत्ति के कारण, चञ्चलता-वाली चन्द्रिकाओं (चाँदनियों) की तरह, एवं मूर्तिमती (**मुदां आनन्दानां ईभिर्लक्ष्मीभिः शोभाभिरित्यर्थः**) आनन्दमयी शोभाओं की तरह, प्रतीत होनेवाली उन कन्याओं ने, भय के कारण, मानो प्रतिभा से रहित होकर, रोती हुई अन्धकार की श्रेणियों की तरह प्रतीत होनेवाली, एवं अभिरत तीव्र जल के प्रवाह के बहाने, मानो अश्रुपात करनेवाली, अपनी-अपनी अत्यन्त श्रेष्ठ चोटियों के, जल-निकालनारूप सार के द्वारा, शोभा का उपार्जन करनेवाले मार्जनके द्वारा, मानो उनका लालन करते हुए, माधुर्य की कोई अनिर्वचनीय पराकाष्ठा प्राप्त कर ली। क्योंकि, उस समय उन कन्याओं की कान्ति, शोभा की अधिकता के कारण, सुन्दरता के द्वारा भी कामना करने योग्य 'कार्तस्वर' (सुवर्ण) से भी सुन्दर थी। तात्पर्य—जैसे शरणागत की रक्षा करनेवाला व्यक्ति, अपनी शरण में आये हुए एवं रोते हुए शत्रुपर भी कृपा करता है, उसी प्रकार कान्ति में चन्द्रिका के समान लगनेवाली, उन कन्याओं ने, अपनी-अपनी चोटी के बहाने, मानो

तदनु च विनिवारितवारितनुलताः कृष्णगानगानन्दमाधुरीधुरीणमुखकमलाः कमलातोऽपि सौभगवत्यो भगवत्योतप्रोतरागाः प्रत्युद्गमनीयमुद्गमनीयमुत् परिदधुः ॥१०॥

तथा च सति परिगृहीतांशुकान्तांशुकान्तां मार्जितकेशकलापां कलापाण्डित्यवर्ती सैकतं कतमदुपेयुषीं सम्पादित-सामग्र्यसामग्र्यवधानपरां दरशीतशीतलताजनित-सीत्कार-चारुवदनकमलपरिसरसरदलिपक्षवातवातूलतातूलतान्तभ्रुवं कुमारिकाश्रेणीं यमुनाताताेऽपि सुतातोऽपि सुतरां वात्सल्यपात्रीं कदुष्णेन मृदुना शीतोपशमकरेण करेण लालयन्नुदियाय ॥११

## यमुनातटे कात्यायनीमूर्ति-निर्माणम्

ततश्च जलचरचरणचिह्नानुपहतेऽहते च जनान्तरेणान्तरेणानिलं कुत्रचन कर्पूरधवलेऽवलेपरहिते हिते पुलिने पुनरपि निजनिजकरकमल-परिशोधिते पूजनसामग्रीमग्रीयामवतार्य बतार्यचरितास्ताः किल कोकिलकोमलवचसो रचनारसिकताभिः सिकताभिर्भगवदुमामूर्तिं

---

शरण में आये हुए एवं स्नान के जल के गिरने के बहाने, मानो आँसू बहाते हुए अपने शत्रु, अन्धकार को देखकर, वस्त्र के द्वारा चोटी निचोड़ने के बहाने, मानो उस अन्धकार के आँसुओं को पोंछकर, उसकी रक्षा कर दी ॥९॥

उसके बाद वे कन्याएँ, अपनी-अपनी शरीररूप लता से, अँगोछे के द्वारा जल को दूर करके, श्रीकृष्णसम्बन्धी गान में विद्यमान आनन्द के द्वारा, माधुर्य के भार को धारण करनेवाले मुख-कमलों से सुशोभित होकर, लक्ष्मीदेवी से भी विशिष्ट सौभाग्य से परिपूर्ण होकर, भगवान् श्रीकृष्ण में ओतप्रोत हुए अनुराग से युक्त होकर, **(प्रत्युद्गमनीयं धौतवस्त्रयुगम्, "तत्स्यादुद्गमनीयं यद् धौतयोर्वस्त्रयोर्युगम्" इत्यमरः । उद्गमनीया व्रतोपयोगि-पावित्र्यदृष्ट्या उद्गमवती मुत् प्रीतिर्यस्मिन् तत्)** धुले हुए दो-दो वस्त्रों को, व्रत के उपयोगी पवित्रता की दृष्टि से उत्पन्न होनेवाली प्रीति के सहित पहनने लग गईं ॥१०॥

उसी स्थिति में, यमुना के पिता, सूर्य भगवान्, अपनी पुत्रियों से भी अधिक वात्सल्य की पात्र, उन कुमारिकाओं की श्रेणी का, कुछ गरम, कोमल एवं जाड़े को दूर करनेवाले अपने 'कर' (किरणरूप हाथ) के द्वारा लालन करते हुए उदय हो गये। उस समय कुमारियों की वह श्रेणी, धारण किये हुए वस्त्रों के प्रान्तभागों के सुनहरी चित्रों के सम्बन्धवाली किरणों के द्वारा सुन्दर हो रही थी, एवं उस कुमारीश्रेणी ने अपने-अपने केशकलापों का मार्जन कर लिया था, एवं वह कुमारीश्रेणी अनेक प्रकार की कलाओं के पाण्डित्य से युक्त थी, किसी विशिष्ट बालुकामय प्रदेशपर उपस्थित हो गई थी, एवं सम्पूर्ण अखण्डता से युक्त पूजा की सामग्री की सुरक्षा में सावधान थी, तथा थोड़े शीत की शीतलता से उत्पन्न हुए सीत्कार से सुन्दर मुखकमलों के निकट घूमते हुए भ्रमरों के पङ्खों की वायु से उत्पन्न 'वातूलता' (वायु से पीड़ित हुई) रुई की तरह, उस कुमारीश्रेणी की भौं, प्रीति से चञ्चल हो रही थी ॥११॥

## यमुना के तटपर कात्यायनीदेवी की मूर्ति का निर्माण

उसके बाद, जलचर पक्षियों के चरणचिह्नों से रहित, एवं वायु के बिना अन्य जनों के गमन से रहित, अर्थात् मानो वायु के द्वारा ही परिष्कृत, कर्पूर के समान सफेद, जल के फेन आदि के कूड़े-कचरे के प्रलेप से रहित, फिर भी अपने-अपने करकमलों के द्वारा परिशोधित, किसी 'हितमय पुलिन' (पात्री के

निर्मिमित्सवः परस्परमभाषन्त—'सहचरि ! चरितमिदं न कदाचिदस्माभिरधुना धुनाना सम्भ्रमं भ्रमं च का नाम कुशला कुशलानामपि कुशलेऽस्मिन्न प्रवर्ततताम्। किञ्च, किमेकैकशः किमुत युगपदर्चनीया कात्यायनी, कात्यायनीरसता यथा न भवति, तथैव विधीयताम्, धीयतां श्रद्धां विधाय निश्चीयतां च' इति कयाचिदुक्ते पुनरन्या ऊचुः,—'मिलित्वाऽऽलि! त्वादृशीभिरीदृशीभिरीश्वरी पूज्या न पुनरेकैकशोऽनेकशोऽनेकशोभा भविष्यति' इति सकला एव सकला एवमतिमधुरमधुरं कृष्णगुणगानमङ्गलमारभ्य सौरभ्यसौभाग्य-कुसुमाञ्जलिं विकीर्य शुचितरसिकताः समभ्यर्च्य भगवदुमादेव्या मूर्तिं निर्मातुमारेभिरे ॥१२॥

आरम्भमात्र एव सा भगवती सिकतामयतामयमानेव स्वयमेव स्वयमेव मूर्तिमती यद्यजनिष्ट, तदैव ता अहो अहोभिर्बहुलैरप्येवं न शक्नुवन्ति यन्निर्मातुं तदिदं क्षणेन क्षणेन सह सुसम्पन्नमिति हृत्प्रसादसादनेन देवीप्रसादसादनं जातमिति मन्यमाना मानाधिकां चित्तवृत्तिमेव प्रमाणीचक्रुः ॥१३॥

---

भीतर से हाल का निकला हुआ तट) में, पूजा की सर्वोत्तम सामग्री को उतारकर, श्रेष्ठ चरित्रवाली एवं कोयल से भी कोमल बोलनेवाली, वे कन्याएँ, रचना की रसिकता से युक्त बालुकाओं के द्वारा, भगवती कात्यायनी की मूर्ति को बनाने की इच्छा से युक्त होकर, हर्षपूर्वक परस्पर—"अरी सखि ! कात्यायनी की पूजारूप यह व्रत, यद्यपि हम सबने कभी भी नहीं किया है, तथापि अब तो 'संभ्रम' (हड़बड़ाहट) एवं भ्रम को दूर करती हुई, अपने स्वार्थ में कुशल कौन-सी कन्या, मङ्गल के कार्यों में भी मङ्गलमय, इस कार्य में स्पष्टरूप से प्रवृत्त न होगी ? अपितु, होगी ही। किंच बताओ, कात्यायनीदेवी की पूजा, क्या एक-एक करके अलग-अलग करनी चाहिये, अथवा एकसाथ मिलकर ? किन्तु उस प्रकार का विधान बताओ कि, जिस प्रकार (**कस्य सुखस्य अत्यायेन त्यागेन नीरसता यथा न भवति**) परस्पर के सुख के त्याग से नीरसता न हो सके। (**धीयतां धिया बुद्ध्या यतां संयताम्**) एवं बुद्धि से संयुक्त श्रद्धा को बनाकर निश्चय कर लीजिये।" किसी कन्या के द्वारा इस प्रकार कहने के बाद, पुनः दूसरी कन्याएँ—"अरी सखि ! देख, तुम्हारे जैसी इस प्रकार की सुयोग्य कन्याओं के द्वारा तो 'कात्यायनीदेवी' मिलकर ही पूजन करने योग्य है। किन्तु, अलग-अलग एक-एक के द्वारा पूजन करने योग्य नहीं है। क्योंकि, एक-एक करके पर्याय से पूजा करने में विलम्ब हो जाने के कारण, सबको मुख्य-समय का लाभ नहीं हो पायेगा। अतएव अनेक-जनियों को एकसाथ मिलकर पूजा करने से, अनेक प्रकार की शोभा हो जायगी।" इस प्रकार कहकर, पूजा की कला से युक्त सभी कन्याएँ, श्रीकृष्ण के गुण-गानरूप मङ्गलाचरण को अतिशय मधुरतापूर्वक आरम्भ करके, सुगन्धित एवं सुन्दर पुष्पाञ्जलि को फैलाकर, परमपवित्र बालुकाओं की पूजा करके भगवती कात्यायनीदेवी की मूर्ति को बनाने के लिये आरम्भ करने लग गईं ॥१२॥

मूर्ति-निर्माण के आरम्भमात्र में ही, वह भगवती कात्यायनी, मानो स्वयं ही बालुका के भाव को प्राप्त होकर (**स्वयमेव सुष्ठु अयं शुभावहं विधिं मयते पूजापरिवर्तनेनेव ददातीति सा तथा, 'मेङ् प्रणिदाने' धातोः**), मानो पूजा के प्रतिफल में, शुभप्रद विधि को देनेवाली की तरह, मूर्तिमती जब बन गई तब वे कन्याएँ, अपने मन में—"अहो ! देवी की मूर्ति के निर्माणरूप जिस कार्य को बहुत से व्यक्ति, बहुत दिनों के द्वारा भी, इस प्रकार नहीं बना सकते, वही यह कार्य, एक क्षणभर के द्वारा, स्वाभाविक उत्सव के सहित स्वयं सुसम्पन्न हो गया" यह विचार करके, "हृदय की प्रसन्नता की प्राप्ति के कारण,

विधिपूर्वकं कात्यायनीदेवी-पूजनम्

ततश्च अभितोऽभितोषतस्तामेव देवीमुपसेवितुमनसो मनसोऽप्यगोचरेण भावेन भावेन वशंवदा वदावदत्वमपहाय वाग्यता यतात्मानो यमुनासलिलमाहृत्य पूजोपकरणानि करणाऽनियम्यानि सन्निहितानि विधाय, निधाय निधिमिव हृदये श्रीकृष्णम्, विधिवद्विहित-पादधावनाचमना, मनागालम्बितवसनासनाः समानमानसत्वेन सत्त्वेन मौनावस्थावस्थानेऽपि समानमानसालापाः समाननिर्वाह्यबाह्यव्यवहाराश्च भगवतीमर्चयितुमारेभिरे ॥१४॥

तत्र प्रथमं प्रथमञ्जसाऽजसाधारण्येन तस्यामेव सैकत्यां कात्यायनीमूर्तौ मनसा मनसैव सकलाः कलावत्यः समानमानसतया एकरूपमेव तदा तदावाहनं विदधति स्म ॥१५

यथा—'इहाऽऽगच्छाऽऽगच्छ देवि ! सन्निधानमिहाऽऽचर ।
कृष्णस्य सन्निधानं नः प्रापयस्व नमो नमः ॥'१६॥

---

देवी की प्रसन्नता की प्राप्ति, मानो स्वतःसिद्ध हो गई" इस बात को मानकर "सतां हि सन्देहपदेषु वस्तुषु प्रमाणमन्तःकरणप्रवृत्तयः" शाकुन्तलनाटक १।२२" इस उक्ति के अनुसार, समस्तप्रमाणों से अधिक, अपनी चित्तवृत्ति को ही प्रमाण मानने लग गईं । अर्थात् "सज्जनों को संदिग्ध वस्तुओं में, उनके अन्तःकरण की प्रवृत्तियाँ ही, प्रमाण होती हैं" इस भाव के अनुसार, बालुका के स्वतः देवीरूप में परिणत हो जाने से, उन कन्याओं ने, अपने हृदय की प्रसन्नता से, देवी की प्रसन्नता का अनुमान लगाकर, अपनी चित्तवृत्ति ही सर्वोपरि प्रमाण मान ली ॥१३॥

विधिपूर्वक कात्यायनीदेवी का पूजन

उसके बाद वे कन्याएँ, चारों ओर के सन्तोष के कारण, उस कात्यायनीदेवी की सेवा करने के मन से युक्त होकर, कान्ति की रक्षा करनेवाले एवं मन के भी गोचर न होनेवाले भाव के द्वारा, परस्पर में वशवर्तिनी होकर, उत्तर-प्रत्युत्तररूप बोलने के भाव को छोड़कर, वाणी से निबद्ध होकर, अर्थात् मौनी होकर, मन को वश में करके, यमुना का जल लाकर, वाणी के द्वारा गिनती में न लाने योग्य पूजा की सामग्रियों को निकट धरके, और श्रीकृष्ण को निधि की तरह हृदय में धारण करके, एवं विधिपूर्वक पाद-प्रक्षालन एवं आचमन करके, वस्त्रों के आसनों का नेक सहारा लेकर, समान मन के भाव के कारण तथा सत्त्वगुण के कारण, मौनावस्था में स्थित होनेपर भी, मानसिक भाषण में समान होकर, एवं बाहरी व्यवहारों में भी समान भाव से निर्वाह करने के व्यवहार से युक्त होकर, भगवती कात्यायनी की पूजा करने लग गईं ॥१४॥

उस पूजा में भी सर्वप्रथम प्रसिद्ध, साक्षात् जन्म न लेनेवाली वस्तुओं की समानता से, कात्यायनीदेवी की उस बालुकामयी मूर्ति में ही अकृत्रिमता के कारण, नित्यसिद्धता का मनन करके, पूजा की कला से युक्त, वे सब कन्याएँ, समान मनवाली होने के नाते, उस समय अपने-अपने मन के द्वारा ही, एक रूप से ही कात्यायनी का आवाहन करने लग गईं ॥१५॥

यथा—"हे देवि ! यहाँ पधारिये, यहाँ आइये, इस बालुकामयी मूर्ति में अपनी सन्निधि कर दीजिये । और इस कार्य के द्वारा हम सबको, श्रीकृष्ण की सन्निधि प्राप्त करा दीजिये । आपके लिये बारंबार नमस्कार है" ॥१६॥

इत्यावाह्य बाह्यवृत्तिरहिता अवहिता अवनता नताङ्ग्यः पुनस्तथैव विमलमासन-मासनमग्रतोऽग्रतोषेण समुपनीय पनीयतमं पूर्ववन्मनसैव निवेदयामासुः,—

'आस्यतामिह भो देवि ! दिव्यमासनमिष्यताम् । अस्माकमङ्कपर्यङ्कं कृष्णासनमुदीरय ॥'१७॥

इत्यासनं सनन्दनीयादरमदरमोदेन समर्प्य स्वागतं पप्रच्छुः,—

'स्वागतं तव हे देवि ! स्वगतं ते निवेद्यते ।
कृपया कारयाऽस्माकं स्वागतं कृष्णमन्तिके ॥'१८॥

इति स्वागतमस्वागतमहापरितोषेण पृष्ट्वा समुचितचित-तत्तद्द्रव्यभव्यभर्मभाजनस्थ-मुपपाद्य पाद्यमपि तथैव निवेदयाञ्चक्रिरे ॥१६॥

'उपपाद्यमिदं पाद्यं पादयोरभिवाद्ययोः । सम्पाद्यतामनाद्ये ! नः कृष्णस्याऽद्य समागमः ।
कृष्णप्रस्वेदपाद्यं नः शिशिरीकुरुतामुरः ॥'२०॥

इति पाद्यं निवेद्य वेद्यरहिता विधिवदाहृत-तदुपयुक्तयुक्ततमद्रव्याऽनर्घमर्घ-मर्घयामासुः ॥२१॥

---

इस प्रकार आवाहन करके, बाह्यवृत्ति से रहित होकर, सावधान होकर, विनम्र होकर, विनम्र अङ्गवाली वे कन्याएँ, फिर भी उसी प्रकार से, विमल शोभा से युक्त एवं अतिशय प्रशंसनीय आसन को, नवीन प्रसन्नतापूर्वक आगे लाकर, पहले की तरह मन-मन से ही निवेदन करने लग गईं, यथा—"हे देवि ! इस आसन को दिव्य समझ लीजिये । अतः, इसके ऊपर विराजमान हो जाइये । और इसके प्रतिफल में, हमारी गोदरूप शय्या को, श्रीकृष्ण का आसन बना दीजिये । अर्थात् श्रीकृष्ण को, कृपया हमारी गोद में बैठा दीजिये" ॥१७॥

इस प्रकार अभिनन्दनीय आदरपूर्वक तथा महती प्रसन्नतापूर्वक, आसन को समर्पण करके, स्वागत पूछने लग गईं—"हे देवि ! तुम्हारा स्वागत है, हम अपने स्वगतभाव को तुम्हारे प्रति निवेदन करती हैं कि, कृपा करके हमारे निकट, श्रीकृष्ण के भली प्रकार के आगमन को करवा दीजिये । अथवा श्रीकृष्ण को प्रयोज्यकर्ता बनाकर, उनके द्वारा उनके निकट, हमारा स्वागत करवा दीजिये ।" अतएव, रास के आदि में आनेवाली गोपियों के प्रति, श्रीकृष्ण **"स्वागतं वो महाभागाः !"** (भा० १०।२६।१८) इस प्रकार से कहेंगे ॥१८॥

इस प्रकार (**असुषु प्राणेषु आगतो यो महान् परितोषस्तेन**) प्राणों में आये हुए महान् सन्तोष-पूर्वक स्वागत को पूछकर, भली प्रकार उचित एवं एकत्रित किये हुए पाद्य के उपयोगी उन-उन द्रव्यों से, मङ्गलमय सुवर्णपात्र में धरकर, पाद्य को भी उसी प्रकार निवेदन करने लग गईं ॥१६॥

"हे अनादिकालसिद्धे ! दुर्गे ! आपके अभिवन्दनीय दोनों चरणों के लिये, यह 'पाद्य' (पैर धोने का जल) अङ्गीकार कर लीजिये । और उसके प्रतिफल में, आज हमारा, श्रीकृष्ण के साथ समागम करा दीजिये, जिससे कि, श्रीकृष्ण के चरणों के पसीने का जल, हमारे वक्षःस्थल को शीतल बना दे" ॥२०॥

इस प्रकार पाद्य को निवेदन करके, सर्व-साधारण जनों के द्वारा न जानने योग्य उन कन्याओं

यथा—'अर्घ्यार्घितौघैरर्घ्या त्वं तुभ्यमर्घोऽयमर्घितः ।
महार्घः श्रीकृष्णसङ्गः क्रियतां स्वर्घ एव नः ॥'२२॥

इत्यर्घ्यं निवेद्य कमनीयमाचमनीयमाचरितविधिविधानमर्पयामासुः । यथा—
'इदमाचमनीयं ते कमनीयमुपाहृतम् । कृष्णस्याऽऽचमनीयं त्वमानयास्माकमाननम् ॥'२३॥

इत्याचमनीयं निवेद्य घृत-दधि-मधुमधुरं मधुपर्कमर्पयामासुः । यथा—
'मधुरो मधुपर्कस्ते मुखसम्पर्कमापितः । कुरु कृष्णाऽधरपुटीमधुपर्कक्षमा हि नः ॥'२४॥

इति मधुपर्कं निवेद्य वेद्यवलग्ना लग्ना इव सन्तोष-समाधौ समाधौतहृदयाः प्रेमरसेन पुनः पुनराचमनीयमुपकल्पयामासुः । यथा—
'पुनराचमनीयं ते कमनीयमिदं पुनः । पुनराचमनीयं भोः कृष्णस्याऽऽननमस्तु नः ॥'२५॥

इति पुनराचमनीयकमुपकल्प्य सौरभरभस-वशीकृतगन्धवहं गन्धवहं विनापि

---

ने, एकत्रित किये हुए अर्घ के उपयोगी, परमउचित दूर्वादल आदि द्रव्यों के द्वारा, अमूल्य अर्घ विधिपूर्वक निवेदन कर दिया ॥२१॥

यथा—(**अर्घितौघैः पूजितसमूहैर्देवादिभिरपि अर्घ्या पूज्या । अर्घितः निवेदितः महार्घो बहुमूल्यः स्वर्घः सुलभः**) "हे देवि ! तुम तो, जिनके समूह की पूजा, अन्य जनों के द्वारा की गई है, उन देवताओं के द्वारा भी पूजनीय हो । अतः यह अर्घ, तुम्हारे लिये समर्पित है । इसके प्रतिफल में, हमारे लिये बहुमूल्य श्रीकृष्ण-सङ्ग सुलभ बना दीजिये" ॥२२॥

इस प्रकार अर्घ निवेदन करके, परमकमनीय 'आचमनीय' (आचमन के योग्य जल) को, विधि-विधान के आचारपूर्वक अर्पण करने लग गईं । यथा—"हे देवि ! तुम्हारे आचमन के योग्य परमसुन्दर यह जल, तुम्हारे लिये निवेदित है । इसके प्रतिफल में, हमारे मुखको, श्रीकृष्णके 'आचमन' (चुम्बन) करने के योग्य भावपर पहुँचा दीजिये" ॥२३॥

इस प्रकार आचमन करने योग्य जल को निवेदन करके, घी, दही, शहद आदि के सम्पर्क से मधुर मधुपर्क को अर्पण करने लग गईं । यथा—"हे देवि ! यह मधुर 'मधुपर्क' (घी, दही, जल, शहद और चीनी से मिला हुआ पदार्थविशेष) तुम्हारे मुख के सम्पर्क को प्राप्त करा दिया है । इसके प्रतिफल में, हम सबको, श्रीकृष्ण के अधरपुट में जो मधु है, उसके सम्पर्क के योग्य बना दीजिये, अथवा श्रीकृष्ण की अधरपुटीरूप मधुपर्क के आस्वादन करने के योग्य बना दीजिये" ॥२४॥

इस प्रकार मधुपर्क निवेदन करके, 'वेदि' (अंगुली की मुद्रिका) (**वेदिः स्त्रियामंगुलिमुद्रायामिति मेदिनी**) की तरह, अत्यन्त पतली कमरवाली, वे कन्याएँ, मानो सन्तोषरूप समाधि में संलग्न-सी होकर, विशुद्धहृदय से युक्त होकर, प्रेमरसपूर्वक पुनराचमनीय निवेदन करने लग गईं । यथा—"हे देवि ! तुम्हारे आचमन करने योग्य परमसुन्दर जल, पुनः निवेदन किया जा रहा है । इसके प्रतिफल में, श्रीकृष्ण का मुखारविन्द, हमारे लिये बारंबार 'आचमन' (चुम्बन) करने योग्य हो जाय" ॥२५॥

इस प्रकार पुनराचमनीय देकर, बलवती सुन्दरता से युक्त मणिमयपात्र में भली प्रकार धरा

विस्मापकत्वे सकलोहितमतिलोहितमतिलोभनीयं बलवच्चारिमणि मणिपुटके समुपपादितमभ्यङ्गयोग्यं तैलमग्रत उपनीय—

'देवि ! दिव्यमिदं तैलमभ्यङ्गार्थमुरीकुरु । अभ्यङ्गमङ्गं कृष्णस्य रङ्गादङ्गानि नः कुरु ॥'२६

इत्यभ्यङ्गं विनिवेद्य निविडतरमुद्वर्तनीयमुद्वर्तनीयमपि गन्धचूर्णं तूर्णं तूपकल्पयामासुः । यथा—

'उद्वर्तनीयं ते दत्तं गन्धचूर्णमिदं मृदु । उद्वर्तनीयं नो दुःखं त्वया कृष्णाऽङ्गसङ्गतः ॥'२७॥

अथ घनसारसारवासितं सुजातरूपजातरूपघटीसंभृतं स्नानीयमानीय मानतामुपपाद्य पूर्ववद् यथा—

'कर्पूरपूरसौरभ्यं देवि ! स्नानीयमर्पितम् । कृष्णाऽङ्गसङ्गसुधया कृपया स्नपयाशु नः ॥'२८॥

अथ सुविहिताऽऽकुञ्चनपरिपाटिकां शाटिकां शातकुम्भसूत्रकृतां कृताञ्जलिपुटं पुरस्कृत्य पूर्ववत् ॥२९॥

'हे देवि ! परिधेहीदं कनकांशुकमंशुकम् ।
कृष्णांशुकेनांशुकानि परिवर्तय नोऽम्बिके ! ॥'३०॥

---

हुआ एवं प्रत्येक अङ्ग में मर्दन करने योग्य तेल आगे रख लिया । वह तेल, वायु के बिना भी अपनी सुगन्ध के वेग से नासिका को वश में करनेवाला था, एवं विस्मयकारकता के विषय में सभी के द्वारा तर्कित था, अत्यन्त लालवर्ण का था, नासिका एवं त्वचा को अत्यन्त लुभानेवाला था । पूर्वोक्त गुणवाले तेल को आगे रख कर—"हे देवि ! यह तेल दिव्य है, अपने अङ्गों में मर्दन करने के लिये अङ्गीकार कर लीजिये । एवं इसके प्रतिफल में, हमारे समस्त अङ्गों को, प्रेमपूर्वक श्रीकृष्ण के प्रत्येक अङ्ग के लक्ष्य बना दीजिये"॥२६

इस प्रकार अभ्यङ्ग को निवेदन करके, अतिशय गाढ़े आनन्द से युक्त, उबटना के योग्य सुगन्धित चून को भी शीघ्र ही निवेदन करने लग गईं । यथा—"हे देवि ! उबटन करने के योग्य एवं कोमल यह सुगन्धित चने का चून, तुम्हारे लिये दिया जा रहा है । इसके प्रतिफल में, तुम, श्रीकृष्ण के अङ्ग-सङ्ग से, हमारे दुःख को उखाड़ देना" ॥२७॥

उसके बाद श्रेष्ठ कर्पूर की सुगन्ध से युक्त, परमसुन्दर सुवर्ण के घड़े में भरे हुए जल को सम्मानपूर्वक लाकर, पहले की तरह निवेदन करती हुई—"हे देवि ! कर्पूर के प्रवाह की सुगन्धि से युक्त, एवं तुम्हारे स्नान करने के योग्य यह जल, तुम्हारे लिये अर्पित है । इसके प्रतिफल में, हम सबको, कृपा करके श्रीकृष्ण के अङ्ग-सङ्गरूपी सुधा के द्वारा, शीघ्र ही स्नान करा दीजिये" ॥२८॥

तदनन्तर भली प्रकार सिकोड़ने की या गड्डी करने की परिपाटी से युक्त, सुवर्णवर्ण के सुनहरी सूत से बनी हुई साड़ी को आगे करके, हाथ जोड़कर, पहले की तरह—"हे देवि ! 'साड़ी'-नामक यह वस्त्र, सुवर्णकी-सी किरणों से युक्त है, इसको सहर्ष धारण कर लीजिये । एवं हे अम्बिके ! इसके प्रतिफल में, श्रीकृष्ण के वस्त्र से, हमारे वस्त्रों का परिवर्तन करा दीजिये" ॥२९-३०॥

अथ नानामणिमयनिरामयनिरामणीयकमलङ्कारमलङ्कारयित्वा समानीतं पूर्ववत्,—
'रत्नालङ्करणैरेभिर्भव भाविन्यलङ्कृता। कृष्णाङ्गसङ्गसुधया कारयास्मानलङ्कृताः ॥'३१॥

अथ समुपचित-कस्तूरीकस्तूरीकृत-कर्पूरपूरः सरसतराऽगुरुगुरुर्गन्धसार-गन्धसारः सदनुलेपपङ्कः पङ्कजनयनाभिराभिराभिमुख्यमानायि, तत इदमूचे च—
'अनुलेपनमेतत्ते देवि ! दिव्यमुपाहृतम्। कृष्णानुलेपसौरभ्यैः सुरभीकारयस्व नः ॥'३२॥

अथ गन्धवहानन्दि-गन्धवहानन्दितगन्धं गन्धं समुपनीय पनीयमूचुः,—
'गन्धैर्गन्धवहानन्दी देवि ! गन्धोऽयमर्पितः। कृष्णाङ्गगन्धेनास्माकमङ्गानि सुरभीकुरु ॥'३३॥

अथ वृन्दावनस्थ-षड्तुकालीनानि मधुपराग-मधु-परागरञ्जीनि कुसुमानि पुरः सम्पाद्य—

'इदं वृन्दावनोद्भूतं प्रसूनं देवि ! गृह्यताम्।
रदप्रसूनैः कृष्णस्य पूजिताः सन्तु नोऽधराः ॥'३४॥

अथ सुरभितरकालागुरुगुरुतरगुग्गुलुगुलुच्छाऽमृणालप्रभृतिभृतिसुगन्धितं धूपधूममग्रत उपकल्प्य—

---

उसके बाद अनेक प्रकार की मणियों से युक्त निर्मल एवं परमसुन्दर अलङ्कारमात्र, जो कि निपुण सुवर्णकार के यहाँ भली प्रकार बनवाकर लाया गया था, उसको अर्पण करती हुई—"हे 'भाविनि'! (हे सतीमातः!) आप, इन रत्नमय अलङ्कारों के द्वारा 'अलंकृत' (सुसज्जित) हो जाइये। और इसके प्रतिफल में, श्रीकृष्ण की अङ्ग-सङ्गरूप सुधा के द्वारा, हम सबको भी अलंकृत करा दीजिये" ॥३१॥

तदनन्तर कमलके-से नेत्रोंवाली उन कन्याओं ने, सुन्दर एवं गाढ़ा चन्दन, देवी के सम्मुख उपस्थित कर दिया। वह चन्दन, समुचित कस्तूरी से युक्त था, कर्पूर के प्रवाह से युक्त था, अतिशय सरस अगर से श्रेष्ठ था, एवं 'गन्धसार' (चन्दन) की सुगन्ध से श्रेष्ठ हो रहा था। उसके बाद वे यह बोलीं कि, "हे देवि ! आपकी भेंट में, यह दिव्यचन्दन समर्पित किया जा रहा है। इसके प्रतिफलमें, तुम, श्रीकृष्ण के प्रसादी चन्दन की सुगन्धियों के द्वारा, हम सबको सुगन्धित बनवा दीजिये" ॥३२॥

उसके बाद नासिका को आनन्दित करनेवाले वायु के द्वारा, बढ़ाई हुई सुगन्धि से युक्त एवं 'पनीय' (प्रशंसनीय) गन्ध को लाकर—"हे देवि ! अपनी सुगन्धियों के द्वारा, नासिका को आनन्दित कर देनेवाला यह गन्ध, आपके लिये समर्पित है। इसके प्रतिफल में, श्रीकृष्ण के अङ्गों के गन्ध के द्वारा, हमारे अङ्गों को सुगन्धित बना दीजिये" ॥३३॥

तदनन्तर वृन्दावन में विद्यमान छःहीं ऋतुओं में होनेवाले, एवं भ्रमरों के अनुराग को बढ़ानेवाले 'मधु' (पुष्परस) तथा पराग के कारण, सर्वजन मनोरञ्जक पुष्पों को आगे धरकर—"हे देवि ! श्रीवृन्दावन से उत्पन्न हुए, इन छःहों ऋतुओं के पुष्पों को, सादर ग्रहण कर लीजिये। एवं इसके प्रतिफल में, श्रीकृष्ण के दन्तरूप कुन्द के पुष्पों के द्वारा, हमारे अधर पूजित हो जायँ, यह आशीर्वाद दे दीजिये" ॥३४॥

'सुगन्धिर्धूपधूमोऽयं धूपस्ते देवि ! कल्पितः । धूपिता भव नश्चित्तं धूपितं शीतलीकुरु ।।'३५।।

अथ प्राज्यप्राज्यकर्पूरवर्तिवर्तितं दीपमग्रे निधाय पूर्ववत्—

'कर्पूरवर्ति-सुरभिर्देवि ! दीपोऽयमर्पितः । कृष्णकौस्तुभदीपेन दीप्तं नस्तादुरोगृहम् ।।'३६।।

अथ मधुरमधुरसरसितसितसितासितातपतण्डुलसार्द्रकससैन्धव-धवलमुद्गमुद्गविदल-कदलक-नारिकेल-केलदमल-परिमल-घनघनसारसार-सरसतरापूप-पूपशाष्कुल-कुललसदखण्ड-खण्डलड्डुकवलमानमानसामोदक-मोदकसौरभरभसनिरपायपायस-पक्वान्न-दधिपयः-प्रभृति नैवेद्यमुपकल्प्य—

'निरवद्यं देवि ! हृद्यं नैवेद्यमुपयुज्यताम् । सम्पादयस्व कृष्णस्य नैवेद्यं नो नवं वयः ।।'३७।।

इति नैवेद्यं निवेद्य (भा० १०।२२।४)—

'कात्यायनि ! महामाये ! महायोगिन्यधीश्वरि ! ।
नन्दगोपसुतं देवि ! पतिं मे कुरु ते नमः ।।'३८।।

---

उसके बाद, अत्यन्त सुगन्धित काला अगर, एवं अत्यन्त भारी गुग्गुल के गुच्छा, तथा 'अमृणाल' (खस) आदि से युक्त सुगन्धित धूप के धुआँ को आगे की ओर स्थापित करके—"हे देवि ! आपके लिये निवेदित किया हुआ, जो यह धूप है, वह सुगन्धी से युक्त है, एवं दीप्तिकारक धुआँ से युक्त है। तुम, इसके द्वारा 'धूपिता' (दीप्तिमती, प्रकाश से युक्त) हो जाइये। और इसके प्रतिफल में, श्रीकृष्ण की अप्राप्ति से 'धूपित' (संतप्त), हमारे मन को शीतल बना दीजिये" (**'धूपिता' 'धूपितं' इति रूपद्वयं क्रमशः 'धूप दीप्तौ' 'धूप सन्तापे' इति धातोः**) ।।३५।।

तदनन्तर बहुत एवं उत्कृष्ट घृत से युक्त, कर्पूर की बत्ती से बने हुए दीपक को आगे रखकर, पहले की तरह निवेदन करती हुई—"हे देवि ! कर्पूर की बत्ती की सुगन्ध से युक्त यह दीपक, तुम्हारे लिये अर्पित है। इसके प्रतिफल में, आप, हमें यह आशीर्वाद दीजिये कि, श्रीकृष्ण की कौस्तुभमणिरूप दीपक के द्वारा, हमारा वक्षःस्थलरूप घर, शीघ्र ही प्रकाशित हो जाय" ।।३६।।

उसके बाद, स्वयं मधुर एवं मधु के रस से युक्त, सफेद शकर, चीनी या मिस्री आदि से निबद्ध, बिना पके हुये तण्डुल, तथा अदरक के टुकड़ाओं से युक्त, सेन्धानमक से युक्त, एवं सफेद वर्णवाले आनन्ददायक मूँग की दाल के बड़े, तथा केलाओं के फल, नारियल, तथा चारों ओर फैलनेवाली निर्मल सुगन्ध से घने कर्पूर के सारभाग से युक्त अतिशय सरस पूआ, एवं पूरी, कचौरी आदि की श्रेणि, अखण्ड शोभा से युक्त खाँड़ के लड्डू, एवं उन खाँड के लड्डुओं से भी प्रबल एवं मन को हर्षित करनेवाले मोदकों से युक्त, तथा सुगन्धि के वेग से युक्त 'पायस' (खीर), तथा अनेक प्रकार के पकवान-मिठाई, दही, दूध आदि अनेक पदार्थों से युक्त नैवेद्य को सामने रखकर, प्रार्थना करती हुई—"हे देवि ! परमविशुद्ध एवं मनोहर इस नैवेद्य को, अपने उपयोग में ले लीजिये। एवं इसके प्रतिफल में, हम सब की नवीन अवस्था को, श्रीकृष्ण का नैवेद्य बना दीजिये, अर्थात् उनके उपयोग में ला दीजिये" ।।३७।।

इस प्रकार नैवेद्य को निवेदन करके, "हे कात्यायनि ! हे महामाये ! हे महायोगिनि ! हे अधीश्वरि ! तुम्हारे लिये हमारा नमस्कार है। इसके प्रतिफल में, 'श्रीनन्दलाल' को हमारा पति बना दीजिये" ।।३८।।

इति मन्त्रमुपांशु पांशुलताविरहेण बिन्दुविसर्ग-विसर्गमतिवारं जेपुः। जपित्वा तु यथेष्टमाचमनीयाऽनन्तरं ताम्बूलपूलकमुपकल्प्य—

'सैलालवङ्ग-कर्पूरं ताम्बूलमिदमश्यताम्। कृष्णाऽऽस्य-ताम्बूलरसैरधराः सन्तु नोऽरुणाः ॥'३९

इति ताम्बूलं समर्प्य नीराजयामासुः; यथा—

'नीराजयामि त्वां दीपस्तवकेन महेश्वरि !।
नीराजितानि कृष्णस्य त्विषाऽङ्गानि भवन्तु नः ॥'४०॥

इति नीराज्य मनोराज्यराज्यभिलाषलाषकौशलशलत्तरलतया दण्डवन्निपत्य तुष्टुवुः ॥४१॥

'अम्ब ! हेरम्बमातस्त्वां स्तोतुं स्तोकमपीश्वरः।
न त्वदीशो न प्रजेशो न वागीशोऽपरे कुतः ॥४२॥
रसनादेव रसनाकण्डूखण्डनतः परम्। वयं तथापि स्तुमहेऽस्तु महेश्वरि ! ते कृपा ॥४३॥

---

इस प्रकार मूल में विद्यमान "कात्यायनि महामाये" इत्यादि मन्त्र को (**शनैरुच्चारयेन्मन्त्रमीषदोष्ठौ प्रचालयेत्। किंचिच्छब्दं स्वयं विद्यादुपांशुः स प्रकीर्तितः**), अर्थात् मन्त्र को धीरे-धीरे उच्चारण करना चाहिये, ओष्ठ भी कम मात्रा में चलाने चाहिये, अपने द्वारा उच्चारण किये हुए शब्द को कुछ स्वयं भी समझ ले, उसी को 'उपांशु-जप' कहते हैं। इस प्रकार की शास्त्रोक्त रीति के अनुसार, उपांशु, एवं (**पांशुलताविरहेण उच्चारणे मुखविप्रुषामनुद्गमेन**) मन्त्र के उच्चारण के समय, मुख की बिन्दुओं के निकलने से रहित, बिन्दु एवं विसर्ग आदि को भली प्रकार उच्चारण करते हुए, अनेक बार जपने लग गईं। यथेष्ट जाप करके, पुनराचमनीय के अनन्तर, ताम्बूल की पुड़िया को सामने रख के, निवेदन करती हुई—"हे देवि ! इलायची, लवङ्ग एवं कर्पूर से युक्त, इस ताम्बूल को खा लीजिये, एवं श्रीकृष्ण के मुखारविन्द के द्वारा चर्वित ताम्बूल के रसों के द्वारा, हम सबके अधरोठ लाल हो जायँ, यह आशीर्वाद दे दीजिये" ॥३९॥

इस प्रकार ताम्बूल को समर्पण करके, आरती करने लग गईं। यथा—'हे महेश्वरि ! दीपकों की श्रेणी के द्वारा, हम सब, तुम्हारी आरती कर रही हैं। इसके प्रतिफल में, आपके आशीर्वाद से, हमारे अङ्ग श्रीकृष्ण की कान्ति के द्वारा, विशेष देदीप्यमान हो जायँ" ॥४०॥

इस प्रकार आरती करके, मनरूपी राज्य में विराजमान अभिलाषा के द्वारा, जो 'लाषकौशल' (शिल्पचातुर्य) एवं उस प्रकार की कारीगरी की चतुरता से सम्मिलित हुई चञ्चलता से, भूमि में दण्डवत् गिरकर, स्तुति करने लग गईं ॥४१॥

"हे अम्ब ! हे गणेश-जननि !' देखो, मैया ! तुम्हारी थोड़ी-सी स्तुति करने के लिये, तुम्हारे स्वामी, महादेव भी समर्थ नहीं हैं, तथा ब्रह्मा एवं बृहस्पति भी समर्थ नहीं हैं, फिर दूसरे जन किस प्रकार समर्थ हो सकते हैं ? ॥४२॥

"तथापि हम सब तो, केवल आस्वादन के लोभ से, अपनी जिह्वा की खुजली को मिटाने के कारण, तुम्हारी स्तुति कर रही हैं। हे महेश्वरि ! हम सबके ऊपर, तुम्हारी कृपा हो जानी चाहिये ॥४३॥

प्रभविष्णोर्महाविष्णोर्योगशक्तिस्त्वमुत्तमा । भासि कर्तुमकर्तुं चाऽन्यथा कर्तुमपीश्वरी ॥४४॥

त्वमेव तुष्टिः पुष्टिश्च त्वं शान्तिः क्षान्तिरेव च ।
त्वमविद्या च विद्या च बन्धमोक्षकरी नृणाम् ॥४५॥

मातः ! सर्वाणि ! सर्वाणि जगन्ति त्वदपाङ्गतः ।
उन्मीलन्ति निमीलन्ति भवन्ति विभवन्ति च ॥४६॥

सर्वमङ्गलमूर्धन्ये ! मूर्धन्येव दिवौकसाम् । तवाऽऽज्ञा च समज्ञा च राजहंसीव राजते ॥४७॥

परात् परतरे ! कृष्णपरे ! परमवैष्णवि ! । परोपकारपरमे ! परमेश्वरि ! ते नमः ॥४८॥

मनोज्ञाऽसि मनोज्ञाऽसि त्वं सर्वस्यैव देहिनः ।
देहि नः पतिरूपेण देवि ! गोपेन्द्रनन्दनम् ॥'४९॥

**कात्यायनी-प्रसन्नता**

इति स्तुत्वा चिरतरं रुचिरतरं रुच्यनुरूपं देवीं प्रणम्य यमुनायामेव विसर्जयामासुः । एवमेवमहरहरहतोत्कण्ठाः कण्ठाभरणीकृत-कृष्णगुणगणाः क्रमैधमानमानबलिवलितया

---

"हे देवि ! सर्वशक्तिमान् महाविष्णु की तुम 'योगमाया'-नामक उत्तम शक्ति हो। इसलिये हमारी दृष्टि में तो तुम, "कर्तुं अकर्तुं अन्यथा कर्तुं समर्थ" प्रतीत हो रही हो। अर्थात् तुम तो होनी, अनहोनी, सबको उलट-पलट कर देने में समर्थ हो। अतः, श्रीकृष्ण से हमारा संयोग कराना, आपके लिये कोई दुष्करकार्य नहीं है ॥४४॥

"तुष्टि, पुष्टि, शान्ति, एवं क्षान्ति (सहनशीलता) ये सब भी तुम्हीं हो। अर्थात् ये सब, तुम्हारे ही स्वरूप हैं। एवं मनुष्यों को बन्धन तथा मोक्ष देनेवाली 'अविद्या' (माया), तथा 'विद्या' (भक्ति) भी तुम्हीं हो। अर्थात् आपकी अकृपा से ही, जीवों का बन्धन; और कृपा से ही, जीवों की मुक्ति होती है ॥४५

"हे मातः ! हे सर्वाणि ! (**सर्वेभ्यः मोक्षं आनयतीति तत्सम्बुद्धौ हे सर्वाणि !**) तुम तो, सबको मोक्ष देनेवाली हो। क्योंकि, आपके कटाक्षपातमात्र से, समस्त जगत्, अर्थात् अनन्त-ब्रह्माण्ड उत्पन्न एवं विनष्ट होते रहते हैं, तथा सत्ता एवं समृद्धि को प्राप्त होते रहते हैं ॥४६॥

"हे देवि ! आप तो समस्त प्रकार के मङ्गलों के मस्तकपर विराजमान हो। अतः, आपकी आज्ञा एवं 'समज्ञा' (कीर्ति) देवताओं के मस्तकपर, मानो राजहंसी की तरह ही विराजमान है ॥४७॥

"तुम तो, पर से भी परतर हो ! परमवैष्णवी हो ! अतः, श्रीकृष्ण-सेवापरायण हो ! परोपकार में निरत रहती हो ! हे परमेश्वरि ! तुम्हारे लिये हमारा नमस्कार है ॥४८॥

"तुम तो सर्वश्रेष्ठ हो, एवं समस्त प्राणीमात्र के मन की बात जानती हो। अतः हे देवि ! हम सब कन्याओं के लिये, 'श्रीनन्दनन्दन' को ही पतिरूप से दे दीजिये" ॥४९॥

**कात्यायनीदेवी की प्रसन्नता**

इस प्रकार उन कन्याओं ने, अपनी रुचि के अनुरूप, परममनोहरतापूर्वक बहुत देरतक देवी की स्तुति करके, एवं प्रणाम करने के अनन्तर, वह देवी, श्रीयमुना में ही विसर्जन कर दी। इसी प्रकार

सपर्यया पर्ययाऽविनाभावेन भावेन भगवतीमम्बिकां प्रसादयन्त्यः सादयन्त्यश्च हृत्प्रसादं मासमेव तं कतिपयदिनाऽवशिष्टं कारयामासुः ॥५०॥

न हि तथाविधविविधविशिष्टसिद्धसौभाग्यवतीनां योग्यवतीनां योगमायादि-देवतान्तराराधनधनसापेक्षा मनोरथसिद्धयः ॥५१॥

तेन च तावतैव वतैवमसौ भगवती सौभगवती परिश्रमेण वशंवदाऽवदातहृदया दयालुतमतया मतया च सुप्रसन्नाऽऽसन्नाभिमतदायिनी प्रतिजनं मनसि प्रादुर्बभूव ॥५२॥

प्रादुर्भूय भूयसाऽऽदरेणैव 'अयि शुभवत्यो भवत्यो भगवद्रतिदेवता देवतान्तर-माराधयितुं नार्हन्ति, न हि लक्ष्मीका लक्ष्मीकामनया अन्यदेवतामाराधयन्ति;तथापि वः केवल-बलमानोत्कण्ठाकण्ठाभरणमिदं ममापि यशोभार-शोभारचनमेवेदम्भो ! दम्भोज्झितं मदुपसर्पणं

---

प्रतिदिन, विनष्ट न होनेवाली उत्कण्ठा से युक्त, तथा श्रीकृष्ण के गुणगणों को अपने कण्ठों के भूषण बनानेवाली, उन कन्याओं ने, क्रमशः बढ़नेवाले 'मान' (पूजा), एवं 'बलि' (पूजा के योग्य उपहार) इन दोनों के द्वारा बढ़ी हुई परिचर्या की विपरीतता के अभावमय भाव के द्वारा, अर्थात् अतिशय स्थिरभाव के द्वारा, भगवती 'अम्बिका' (कात्यायनी) को कुछ दिन कम, एक महीनातक, लगातार प्रसन्न कराते हुए, एवं अपने चित्त को भी उनके प्रति पहुँचाते हुए, अम्बिका के द्वारा वह प्रसिद्ध प्रसन्नता करवा ली, अर्थात् उनकी उस प्रकार की लोकोत्तर भक्ति के द्वारा वशीभूत हुई देवी ने, उनके ऊपर कृपा कर दी ॥५०॥

वस्तुतः तात्त्विकदृष्टि से शङ्का का परिहार करते हुए, कवि कहते हैं कि, उस प्रकार की विविध विशेषताओं से, स्वतःसिद्ध सौभाग्यशालिनी एवं (**योग्या नरलीलात्वेनोचिता वतिर्याचनं यासां ताः 'वनु याचने' क्तिन्नन्तः**) नरलीला के अनुसार उचित याचना करनेवाली, उन कन्याओं के मनोरथ की सिद्धियाँ, योगमाया आदि दूसरे देवताओं के आराधनरूप धन की अपेक्षा से युक्त नहीं होती हैं। किन्तु, श्रीकृष्ण में नित्यसिद्ध प्रेयसी-भाववाली इन कन्याओं की यह लोकवत् लीला तो, अन्यजनों के शिक्षार्थ है। तात्पर्य—यदि कोई कहे कि, ये व्रजकुमारियाँ तो, नित्यसिद्धा कृष्णकान्ता हैं। उनको, अपने सङ्कल्प की सिद्धि के लिये, योगमाया आदि के आराधन करने की क्या आवश्यकता है ? इसका उत्तर यही है कि, उनकी यह लीला, **"यद् यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः" गीता ३।२१** की इस उक्ति के अनुसार, लोक-शिक्षार्थ ही है ॥५१॥

इसलिये उन कन्याओं के, उतने ही परिश्रममात्र से वश में होनेवाली, विशुद्ध-हृदयवाली परम-उचित अतिशय दयालुता के कारण, सुप्रसन्न होकर, निकटवर्ती अभिमत पदार्थों को देनेवाली, सौभाग्य-शालिनी वह भगवतीदेवी, हर्षपूर्वक प्रत्येक कन्या के मन में प्रगट हो गई ॥५२॥

और प्रगट होकर, महान् आदरपूर्वक—"अयि मङ्गलमयी कन्याओ ! आप सब तो, भगवान् श्रीकृष्ण की प्रीति की अधिष्ठात्री देवता हो। अतः, आप सब, दूसरे देवता की आराधना करने के योग्य नहीं हो, अर्थात् आपको, दूसरे देवता की आराधना की आवश्यकता नहीं है। क्योंकि, **"विजिहीर्षे त्वया सार्धं गोपीरूपेति साऽब्रवीत्" इति लघुभागवतामृत-धृत-लक्ष्मीवचनात्—लक्ष्मीकाः लक्ष्म्या अपि इकं कामना-सुखं यासु ताः**) "लक्ष्मी ने, श्रीकृष्ण के प्रति यह प्रार्थना की थी कि, "मैं तो, गोपीरूप में अवतीर्ण होकर, आपके साथ विहार करना चाहती हूँ" इस प्रकार की लक्ष्मी की उक्ति के अनुसार, आप सब तो, लक्ष्मीदेवी की कामना के सुख को दे सकती हो, इसलिये आप जैसी नित्यसिद्ध श्रीकृष्णकान्ताएँ, लक्ष्मी की

तेनाऽचिरतयैव रुचिरतयैव कृष्णासत्त्या भवितव्यम् । अतः परं तपःकरणतो विरमत' इति निगद्यैव सर्वासामन्तरतस्तिरोबभूवेति तासामनुभवः समुत्पन्नोपद्यते स्म ॥५३॥

तत्साक्षि वामाक्षिभुजोरु पस्पन्देऽपस्पन्देनेव सुहृदा हृदापि निरवसादं प्रसादं प्रगतेनाऽऽश्वास्यमानाः करतलगं रतलगं मनोरथफलं जातमिवेति मत्वापि ता मासप्रपूरमेवं करणीयमिति निरणैषुः ॥५४॥

व्रतान्ते यमुनास्नानम्

अनन्तरं मासाऽवसानदिने दिनेश उदितवति दितवति कमलिनीमुद्रामुद्रामणीयकेन केनचिदावृतास्ताः पूर्वतोऽपि बहुगुणेन बहुगुणेन सम्भारेण भारेण देवीं पूजयित्वा जयित्वादतिशयप्रमोदाः प्रमोदारतया व्रतं समाप्य समाप्यमानतपः-फलमिव स्वं स्वं जानत्यो नत्योत्कर्षहर्षवशात् परस्परमभिषेकार्थं कुतुकालिकालि कालिन्दीं जिगाहिषवः प्रागेव

कामना से दूसरे देवता की आराधना नहीं करती हैं, तथापि निष्कपटभाव से, मेरी आराधनारूप तुम्हारा जो यह कर्म है, वह केवल, तुम्हारी बढ़ती हुई उत्कण्ठा से कण्ठ का आभरणस्वरूप है, एवं यह तो, मेरे भी, यश के भार की शोभा की रचना करनेवाला है । अतः हे कन्यायो ! तुम्हारे लिये, अतिशय शीघ्रतापूर्वक एवं सुन्दरतापूर्वक ही, श्रीकृष्ण की निकटता का लाभ हो जायगा । इससे आगे तपस्या करने से विराम ले लो ।" इस प्रकार कहते ही, वह देवी, सभी के अन्तःकरण से तिरोहित हो गई । उन कन्याओं का इस प्रकार का अनुभव, विशेष करके उत्पन्न हो गया । **(अत्र गद्ये लक्ष्मीका-शब्दे लक्ष्मी इ, क, इति त्रीणि पदानि बोध्यानि)** ॥५३॥

उस प्रकार के अनुभव के साक्षी, उनके नेत्र, भुजा एवं जङ्घा आदि वाम-अङ्ग, फड़कने लग गये । और मानो निश्चल मित्र की तरह, ग्लानि से रहित प्रसन्नता को प्राप्त हुए, अपने-अपने हृदय के द्वारा आश्वासित होकर, **(रतं श्रीकृष्णेन सह रमणं लगयति योजयतीति रतलगम्)** श्रीकृष्ण के साथ रमण की योजना करनेवाला मनोरथ का फल, मानो हस्तगत ही हो गया है, यह बात मानकर भी, उन कन्याओं ने "यह कात्यायनी का व्रत, एक मासतक पूरा करके ही समाप्त करना चाहिये" यह निर्णय कर लिया ॥५४॥

**व्रत की समाप्ति में यमुना स्नान**

तदनन्तर महीना की समाप्तिवाले दिन, सूर्य के उदय हो जानेपर, एवं कमलिनी की मुद्रा को खोल देने के बाद, किसी अनिर्वचनीय आनन्द की सुन्दरता से आवृत होकर, वे कन्याएँ, पहले दिनों की अपेक्षा, शोभा से युक्त एवं बहुत-से गुणोंवाली सामग्री के द्वारा, देवी की पूजा करके, विजयी होने के कारण, अतिशय आनन्द से युक्त होकर, विशिष्ट शोभा की उदारतापूर्वक व्रत को समाप्त करके, मानो अपने-अपने को भली प्रकार प्राप्त हुए तप के फल से युक्त ही जानकर, परस्पर के नमस्कार करने से उत्पन्न हुए उत्कर्ष एवं हर्ष के कारण, मानो 'अवभृथ-स्नान' (यज्ञ की पूर्णाहुति के बाद किया जानेवाला स्नान) करने के लिये, कौतुक की श्रेणि से परिपूर्ण सखियों के साथ मिलकर, यमुनाजी में विहार करने

कात्यायन्या कात्यायन्यायप्रसादीकृतकृतकेतरचित्रपटपटलस्य जलाविलोभाव-शङ्कया कयापि देशाचारचारवेण च तदेव पटपटलमनुकूले कूले निःक्षिप्य सलिले सलीलमवललम्बिरे ॥५५॥

अवलम्ब्य परस्परपरमकौतूहलहलनलुलितललितलसन्मनसो दिनकरकरकरम्बिततया नातिशीतभीताः क्षणं विहरमाणाश्च राजन्ते स्म ॥५६॥

### यमुनातीरे श्रीकृष्णस्याऽऽगमनम्

एतस्मिन्नेव दिवसे प्रागेव नियतविचारचारस्थलमुखाभिसरणरणदनाकुलखगकुलाऽऽकुलायमाने नभसि दिवसमुखे मुखेन्दुसुधासुधावितमुरलीकोऽलीकोज्झितप्रणयैर्बलादिभिः प्रियसखैर्बलवति निराबाधेऽनुधेनुगणं सञ्चारसुखे योगेश्वरेश्वरो व्रतरतकन्यारतकन्यायलब्ध-प्रेमवश्योऽवश्योऽवश्योदास्यतत्तदुत्कण्ठाभरः कण्ठाभरणीकृत-तत्तद्गुणगणो गोचारणसुखं वयस्यगणसङ्गसुखं च विहाय हायनावधिविवर्धिताऽपूर्वपूर्वरागाणां तासामुत्कलिकामुत्कलिका-

---

की इच्छा से युक्त होकर, एवं कात्यायनीदेवी के द्वारा पहले ही (**कस्य सुखस्य अतिशयो य आयो वृद्धिस्तत्र यो न्याय औचित्यं तेन प्रसादीकृतानां कृतकेतरत् अकृत्रिमं तन्त्रोत्थमेव चित्रं येषु तथा भूतानां पटानां कौशेयवस्त्राणां पटलस्य समूहस्य जले आविलीभावस्य मालिन्यस्य शङ्कया**) सुख की अतिशय वृद्धि से युक्त जो न्याय, अर्थात् उचित व्यवहार, उसी के द्वारा प्रसादी किये हुए, एवं स्वाभाविक चित्रकारी से युक्त, रेशमीवस्त्रों के समूह की, जल में मलिन होने की किसी शङ्का के कारण, और देशाचार की 'चारुता' (सुन्दरता) के कारण, उसी पूर्वोक्त वस्त्रसमूह को, अनुकूल 'कूल' (तीर)पर धरकर, यमुनाजल में लीलापूर्वक कूद पड़ीं ॥५५॥

जल का आश्रय लेकर, परस्पर परमकौतूहल से 'हलन' (खींचना) एवं घसीटना आदि से जो सुन्दरता, उस सुन्दरता से शोभायमान मनवाली, वे कन्याएँ, सूर्य की किरणों के सम्मेलन के कारण, शीत से अत्यन्त भयभीत न होकर, क्षणभर विहार करती हुई शोभा पाने लगीं ॥५६॥

### यमुना के तीरपर श्रीकृष्ण का आगमन

इसी दिन, पहले ही, अर्थात् "कल, उस जगह गोचारण करेंगे" इस प्रकार के निश्चित विचार से युक्त, गोचारण के स्थल की ओर चल देने से, श्रीकृष्ण के दर्शन की प्रसन्नता से व्याकुलता से रहित, पक्षियों के कुल से आकाश जब व्याकुल-सा हो चला, तथा कपट से रहित प्रेमवाले श्रीबलदेव आदि प्रिय-सखाओं के द्वारा धेनुगण के पीछे-पीछे, बाधा से रहित सञ्चार का सुख, जब बलवान् हो चला, तब योगेश्वरों के भी ईश्वर, वे ही व्रजराजकिशोर, प्रातःकाल अपने मुखचन्द्र की सुधा से, मुरली को भली प्रकार धोकर, अर्थात् मधुरतापूर्वक मुरली बजाकर, स्वतन्त्र होकर भी, कात्यायनीव्रत-परायण कन्याओं के द्वारा, प्रियतम निष्ठसुख के कारण, न्यायपूर्वक प्राप्त-प्रेम के वशवर्ती होकर, एवं अवश्यमेव दूर करने योग्य, उन-उन की उत्कण्ठा के भार की ओर दृष्टिपात करके, उन कन्याओं के गुणगण को अपने कण्ठ का आभरण बनाकर, गोचारण-सुख को एवं मित्रगणों के सङ्ग से उत्पन्न होनेवाले सुख को छोड़कर, एवं जिनका अपूर्व पूर्वानुराग वर्षभर से बढ़ चुका था, उन कन्याओं की उत्कण्ठा से उत्पन्न हुई, हर्षमयी कलिका को विकासोन्मुखी करने के लिये, 'संगान' (गुणदृष्टि), एवं 'विगान' (दोषदृष्टि) से रहित, तथा

**विकाशोन्मुखीकरणाय संगानविगानविरहेण प्रादुर्भावाऽवधि समुत्पन्नतत्त्वज्ञानैरिवाऽऽनन्दपृथुकैः पृथुकैः क्रीडाशालभञ्जिकाकृतिभी रम्याशयैः स खलु व्रजराजकिशोरो बलसुबलसुदामादिभिरप्यलक्षितः कात्यायन्या भारलाघवं तासां च सौभाग्यभारगौरवं स्वस्य वैदग्ध्यभारप्रकटनं करिष्यन् तत एवाऽलक्षितमाजगाम ॥५७॥**

**आगत्य चाऽसौ, कृष्णोऽपि रक्तो, रक्तोऽपि न च लोहितः, न चलो हितश्च चलोहितश्च, हितपरोऽपि न हि तपरः ॥५८॥**

**गोपीनां वस्त्राऽपहारः**

**बद्ध्वा केशान् यमितपरिधिर्नूपुरे मूकयित्वा, वारं वारं परिजनकथां वारयन् भ्रूविजृम्भैः।**
**न्यञ्चत्कायश्चकितनयनो गोपयन्नङ्गमङ्गं-, गूढस्मेरो वसनमहरच्छौरिराभीरिकाणाम् ॥५९॥**

---

मानो जन्म से ही भली प्रकार उत्पन्न हुए तत्त्वज्ञान से युक्त, तथा आनन्द से परिपूर्ण, तथा खेलने की कठपुतलीकी-सी आकृतिवाले, विशुद्ध अन्तःकरणवाले छोटे-छोटे चार बालकों के साथ; बलराम, सुबल, सुदामा, श्रीदामा आदि सखाओं से भी अलक्षित होकर, एवं कात्यायनीदेवी के वरदानरूप भार को हलका करने के लिये, उन कन्याओं के सौभाग्य के भार के गौरव को बढ़ाने के लिये, तथा अपने चातुर्य के भार को प्रगट करने के लिये, वहीं से गुप्तरूप से, वहीं चले आये। [जिसकी हिन्दी टीका, मेरे द्वारा लिखकर मूलसहित प्रकाशित हो चुकी है; उसी 'श्रीगोपालचम्पूः' (पूर्व चम्पूः २१।२५) ग्रन्थ में इस प्रसङ्ग में वर्णित यह बात ध्यान देने की है कि, 'दाम, सुदाम, वसुदाम, किङ्किणी'-नामवाले जो चार सखा, श्रीकृष्ण के साथ, वस्त्रहरण-लीला में आये थे, उनको तन्त्रशास्त्र के विज्ञाताजन, श्रीकृष्ण के मन, बुद्धि, चित्त, एवं अहङ्कार, इन चारों के बाहर प्रकाशित होने के कारण, कीर्ति को प्राप्त हुए ही, ये चार स्वरूप हैं, ऐसा जानते हैं। वे, ये ही चारों कुमार, चार-पाँच वर्ष के थे, परस्पर मित्रता के कारण हर्ष को धारण करनेवाले थे, एवं श्रीकृष्ण से प्रतिदिन प्रेम की वर्षा प्राप्त करते रहते थे। अतः, यमुनातटपर चलने के आरम्भ से ही, "भैया ! हम कहाँ चले ?" इस प्रकार श्रीकृष्ण से पूछते हुए, चलते-चलते उनके साथ-साथ वहाँपर चले आये] ॥५७॥

वे व्रजराजकिशोर, वहाँ आकर, 'कृष्ण' (काले) होकर भी, 'रक्त' (लाल) हो रहे थे; यह विरोध हुआ। इसका परिहार यह है कि, श्यामसुन्दर होकर भी, उन गोपकुमारियों में अनुरक्त थे। एवं 'रक्त' (लाल) होकर भी, 'न च लोहित' (लाल नहीं थे); यह विरोध हुआ। इसका परिहार यह है कि, उन गोपकन्याओं के अनुरागी होकर भी, (**न चलं ऊहितं तर्को यस्य सः**) उनका विचार अस्थिर नहीं था। एवं वे, चञ्चल नहीं थे, तथा भक्तों के हितकारी थे। एवं (**चलं ऊहितं अर्दनं यतः स चलोहितः। 'ऊहिर् त्वर्दे' 'ऊहड् तर्के' इति वोपदेवः। हितपरोऽपि उपकारपरोऽपि नहि नैव तपरः, तपस्तापस्तं न राति ददातीति न तपरः। विरोधपक्षः स्पष्ट एव**) परोपकार की दृष्टि से, उनके द्वारा दी हुई पीडा भी स्थिर नहीं थी। एवं वे, परोपकारी होकर भी, परोपकारी नहीं थे; यह विरोध हुआ। इसका परिहार इस प्रकार है कि, वे श्रीकृष्ण, परोपकारी होकर भी, दूसरे को सन्ताप देनेवाले नहीं हैं। इस गद्य में 'विरोधाभास'-अलङ्कार है ॥५८॥

**गोपियों के वस्त्रों का अपहरण**

उसके बाद, शूरसेन के गोत्र में उत्पन्न होनेवाले श्रीकृष्ण ने, अपने केशों को बाँधकर, पीताम्बर

आत्मानं चोरीकृत्य चोरीकृत्य तारल्यं सारल्यं साध्वीयस्त्वं दुरवगाह-गभीरो-ऽभीरोजसाऽपहृत्य सकलानि दुकूलानि—

आच्छाद्य गात्रैः सहसाऽम्बराणि, मूकीकृताऽशेषवयस्यवर्गः ।
शनैः शनैर्नीपभुजाधिरूढ-,स्तदाभिमुख्यं हरिरुल्ललास ॥६०॥

तदनु ता नुताः सौभाग्यलक्ष्म्या सलिलादुत्तितीर्षवो निर्दुकूले कूले कृतालोका लोकातीताश्चकितमिदमातर्कयामासुः,—'अहो किमिदं केनाप्यपहृतमम्बरमम्बरमणिकरं विना करम्बिना केनापि नात्र भूयते । भूयतेह केवलं के बलन्तीनां विहगराजीनां पदराजी, तदहो कयापि देवतया बत यापितानि कुत्रापि नो वसनानि, यद् देवताया एव धरणितलतलनाऽभावात् पदपदविलोकनाऽभावः ॥'६१॥

इति चकित-चञ्चलाञ्चलाक्षमभितोऽभितो विलोकमानानामानानाविधवितर्कं चिन्तयन्तीनामपाङ्गतरङ्गा मिहिरदुहितुरुपर्युपर्युत्फालफरफरायमाणसफरवधूश्रेणय इव मद-मुदित-चलदलिदलितविस्मापितकुवलयकुवलयदलानीव वा परितः परितस्तरिरे दिशां मुखानि ॥६२॥

---

की फेंट कसकर, नूपुरों को गूँगे बनाकर, एवं अपनी भौं के टेढ़ेपन के इशारों से, अपने साथ में आनेवाले सखाओं की बातचीत को बारंबार रोकते हुए, शरीर को झुकाकर, कातरनयन होकर, अपने अङ्ग को अपने अङ्गों के द्वारा छिपाते हुए, गुप्तरूप से मुसकाकर, गोपियों के वस्त्र चुरा लिये ॥५९॥

इस प्रकार अपने को चोर बनाकर, तथा चञ्चलता, सरलता, एवं अतिशय साधुता को अङ्गीकार करके, श्रीकृष्ण, अपार गम्भीर बनकर, निर्भय होकर, शक्तिपूर्वक सम्पूर्ण वस्त्रों को चुराकर,एवं अङ्गों के द्वारा वस्त्रों को छिपाकर, सभी सखाओं को गूँगे बनाकर, धीरे-धीरे कदम्ब की शाखापर चढ़कर, उन गोपियों के सम्मुख प्रकाशित हो गये ॥६०॥

उसके बाद, सौभाग्यलक्ष्मी से प्रशंसित एवं लोकातीत वे कन्याएँ, यमुनाजल से उतरने की इच्छा से युक्त होकर, वस्त्रों से रहित तीरपर दृष्टिपात करके, चकित होकर, यह विचार करने लगीं— "हाय ! यह क्या हुआ ? हमारे वस्त्र किसने चुरा लिये ? यहाँपर तो सूर्य की किरणों के बिना दूसरे किसी भी व्यक्ति का संयोग नहीं है । हाँ, केवल आकाश में विचरण करनेवाली पक्षिश्रेणी की 'पदराजी' (चरणचिह्नों की श्रेणी) तो यहाँपर अवश्य है । हाय ! इसलिये किसी व्यक्ति के चरणचिह्नों के अभाव के कारण, यह अनुमान होता है कि, हमारे वस्त्र, किसी देवता ने ही, चुराकर कहीं पहुँचा दिये हैं । क्योंकि, देवता ही धरतीपर चरण नहीं धरते हैं। अतएव यहाँपर, 'पद-पद' (चरणचिह्न) के दर्शन का अभाव है ॥६१॥

इस प्रकार, चकित हुए चञ्चल नेत्रप्रान्तपूर्वक चारों ओर देखती हुईं, एवं अनेक प्रकार के तर्क-वितर्कात्मक विचार करती हुईं, उन कन्याओं के नेत्रप्रान्तरूप तरङ्गों ने, 'मिहिरदुहिता' (सूर्यपुत्री-यमुना) के ऊपर-ऊपर उछल-उछलकर फरफराती हुई मछलियों की पंक्तियों की तरह, अथवा मद के कारण प्रसन्न होकर, चलते हुए ('कनीनिका'-स्थानीय) भ्रमरों के द्वारा संमर्दित एवं भूमण्डल को चकित कर देनेवाले, नीलकमलों के पत्रों की तरह, समस्त दिशाओं के मुख, चारों ओर से व्याप्त कर लिये ॥६२॥

**ततश्चातिशयवैकल्येन वै कल्येन भूयत इति सकरुणारुणापाङ्गोऽपां गोचरीभूता भूतापहारी हारी ताः कुलमारिकाः सुकुमारिकाः सुललितमधुमधुरविकस्वरस्वर-स्वरपरिचित-सुधासुधावितामुवाच वाचमतिरसपरिहासहासपेशलं हासयन्नपि पृथुपृथुकवयस्य-गणमतिप्रियप्रियक-तरुतरुणस्कन्धारोहरोहत्परभागोऽपरभागोजःपटलोद्धूतरविकिरणः श्रीव्रज-राजयुवराजः ॥६३॥**

**श्रीकृष्णस्य गोपीनां च उक्ति-प्रत्युक्तयः**

**'भो भो माऽऽशङ्कनकननीयतापरां तापरां कुरुत मनोवृत्तिं तामात्मनीनामयमहमहं कुतुकरसमयं समयं प्राप्य कुर्वाणो लीलालोभवतीनां भवतीनां गतम्लान्यंशुकान्यंशुकानि जहार। निजहारमुपहारीकृत्य सरसमित एवाऽऽगत्य गत्यनवसादेन मिलिता एकैकशोऽथवा निजनिजाम्बराणि वराणि समादध्वं मादध्वंसेन ॥६४॥**

**अथ कात्यायनीव्रत-व्रततेरिव फले दुष्पचे पचेलिमतामिवाऽऽगत्य गलिते प्रकट-सौरभ-रभसं तस्य रसमिव तत् कृष्णस्य सलोभ-व्याहरणं भव्याहरणं हरणमिव व्रतकर्मसमाप्तेः श्रवणपुटकेन पीत्वा पीत्वा च व्रतपरिश्रमपारमसमयसमयमानमाशालताविशालताविं सौभाग्य-**

---

उसके बाद, "इन कन्याओं के शरीर में अतिशय विकलता की प्रबलता हो रही है" यह विचारते हुए, श्रीव्रजराज-युवराज, करुणा से अरुण-कटाक्षों से युक्त होकर, यमुना के जल में प्रविष्ट हुई, उन सुकुमारी कुलकुमारियों के प्रति, परमसुन्दर एवं मधु से भी मधुर, तथा स्पष्ट समझ में आनेवाले स्वर से युक्त, एवं स्वर्ग में भी अपरिचित रहनेवाली सुधा के द्वारा, मानो भली प्रकार धुली हुई वाणी बोले (यह अन्वय हुआ)। श्रीकृष्ण, उस समय भूतलवासी प्राणीमात्र के सन्ताप को हरनेवाले हो रहे थे, अनेक हार पहने हुये थे, एवं साथ में आये हुये बालकरूप मित्रगण को, अतिरसमय हास-परिहास की सुन्दरतापूर्वक, विशेष हँसाते हुए भी, अत्यन्तप्रिय कदम्बवृक्ष की मोटी शाखापर चढ़ने से, उत्पन्न होने-वाली शोभा से युक्त थे। **(परं न भजते अपरभाक् स्वाधीन इत्यर्थः)** किसी दूसरे का सहारा न लेने के कारण स्वाधीन थे। अपने स्वाभाविक तेजसमूह के द्वारा, सूर्य की किरणों को भी तिरस्कृत कर रहे थे। एवंगुणविशिष्ट श्रीकृष्ण बोले—॥६३॥

**श्रीकृष्ण एवं गोपियों की उक्ति-प्रत्युक्तियाँ**

"अरी ओ गोपकुमारियो! देखो, तुम सब, अपने-अपने मन की वृत्ति को, आशङ्का के प्रकाश से युक्त, तापप्रद मत बनाओ। क्योंकि तुम सब, मेरी लीला में लोभ रखती हो। अतः मैंने ही, कौतुक के कारण, रसमय समय को पाकर, उस तुम्हारी मनोवृत्ति को, अपनी हितकारिणी बनाने के लिये, मलिनता से रहित किरणोंवाले, तुम्हारे वस्त्र हर लिये हैं। इसलिये अपने-अपने हार, हमारे भेंट करके, सुखपूर्वक एवं सरसतापूर्वक मेरी ओर आ कर, सभी सम्मिलित होकर, अथवा एक-एक होकर **(मादो मत्तता गर्वस्तस्य ध्वंसेन तं विहायेत्यर्थः)** अपने अहङ्कार को छोड़कर, अपने-अपने श्रेष्ठवस्त्रों को ग्रहण कर लो" ॥६४॥

उसके बाद, मानो कात्यायनीदेवी के व्रतरूप लता के कठिनता से पकनेवाले फल के, स्वयं ही पककर गिर जानेपर, उस फल के प्रगट सुगन्ध के वेग से युक्त रस की तरह; एवं व्रतरूपकर्म की समाप्ति

फलमिव तमम्बरवरचोरमुपघ्नमुपघ्नत्य इवासकृद्दरकुड्मलिततललितलक्ष्मपक्ष्मपतनचञ्चलाऽञ्चलाभिनीतमन्दाक्षमन्दाक्षतलक्ष्मीकेनाऽपाङ्गेन समुत्कर्षहर्षहठाकृष्टमनसोऽपि दारुदारुणया तयैवाऽपत्रपयाऽपयापितहर्षचिह्ना अप्रतिभाप्रतिभासमानसमानसाध्वसाः साध्वसाधितशीतभयमाकण्ठमेव सलिलमवललम्बिरेऽलं विरेमुश्च क्षणमुत्तरतः ॥६५॥

परस्परां पराश्रितााननाः सत्योऽसत्योर्दकमिव तं व्याहारं विदत्यः सुदत्यः सुभगत्वमुत्तरं 'देहि त्वमुत्तरं देहि त्वमुत्तरम्' इति निभृतमेवोचुर्न तु कापि कुतुकादुत्तरमदात् ॥६६॥

तदेवमभितः कृतचकितेक्षणं क्षणं निर्वचनरचनरम्यतमं तासां वदनकुलमवाचालचालचतुरचञ्चरीकं दरविकासं विन्ददरविन्दवृन्दमिव मग्ननालं नाऽलंचकार यमुनायाः किमु कमनीयताम् ॥६७॥

एवमनुत्तरमनुत्तरङ्गितदृशां चिरसमयरसमयतां व्रजदरसतामेवोत्पादयतीति पुरोगां रोगान्तरवदुपद्रवकरीमपत्रपामत्र पारयित्वा मधुरतरतरलित-पक्ष्मलक्ष्मीलक्ष्मीलदक्षिकमल-

---

के मङ्गलप्रापक 'हरण' (दहेज) की तरह; श्रीकृष्ण के लोभसूचक उस वचन को श्रवणरूप पात्र से पीकर, तथा व्रत के परिश्रम के पार जाकर, असमय में भी भली प्रकार आनेवाले, एवं आशारूप लता की विशालता को प्रगट करनेवाले, सौभाग्यरूप फल की तरह; एवं वस्त्रों को चुरानेवाले आश्रयरूप उन श्रीकृष्ण को, कुछ मुंदी हुई कलिका की तरह सुन्दर चिह्न से युक्त; निमेषों के गिरने से चञ्चल अञ्चल से युक्त लज्जा से, बारंबार अखण्डशोभा से युक्त नेत्रप्रान्त के द्वारा, मानो ताड़ना-सी करती हुईं, महान् उत्कर्ष से युक्त हर्ष के द्वारा, हठपूर्वक आकृष्ट मनवाली होकर भी, तत्काल उपस्थित होनेवाली काठ से भी कठोर निगोड़ी, उस लज्जा के द्वारा ही, मानो भगाये हुए हर्ष के चिह्नों से युक्त होकर, जल में ही विद्यमान, वे कन्याएँ, कर्तव्य की अस्फूर्ति से प्रकाशित हुए समान भय से युक्त होकर, भली प्रकार जाड़े के भय को कुछ भी न गिनकर, कण्ठतक जल में ही डूबी रहीं, और क्षणभर तो, उत्तर देने से भी, विशेष चुप हो गईं ॥६५॥

और लज्जा से नीचे मुखवाली होकर, श्रीकृष्णके उस वाक्य को उत्तर-फल में असत्य समझकर, अर्थात् प्रत्युत्तर देनेपर भी, वस्त्रों की प्राप्ति की संभावना नहीं है, यह समझकर, सुन्दर दाँतोंवाली वे कन्याएँ, **(सुभगत्वेन सौभाग्येन हेतुना मुद् आनन्दस्तया तरोऽभिभवो यत्र तद् यथा स्यात्तथा देहि, 'तॄ तरेऽभिभवे प्लुत्याम्' इति कल्पद्रुमः)** सौभाग्य के कारण, प्राप्त हुए आनन्द से अभिभूत होकर, "अरी ! तू, उत्तर दे दे", "अरी सखि ! तू, उत्तर दे दे" इस प्रकार धीरे-धीरे, एक दूसरी के प्रति ही कहती रहीं। किन्तु, कौतुक के कारण, किसी ने भी उत्तर नहीं दिया ॥६६॥

अतएव इस प्रकार, चारों ओर चकित हुए नेत्रों से युक्त, एवं क्षणभर बोलने की रचना से परमसुन्दर, उन कुमारियों के मुखसमूह ने, **(अवाचालौ चाले चलने चतुरौ चंचरीकौ भ्रमरौ यत्र तत्)** न बोलनेवाले एवं चलने में चतुर, दो-दो भ्रमरों से युक्त, डूबे हुए नालवाले एवं कुछ थोड़े-से विकसित होनेवाले कमलों के कुल की तरह, यमुना की सुन्दरता को सुशोभित नहीं किया क्या ? अपितु, सुशोभित कर ही दिया ॥६७॥

इस प्रकार, अपने नेत्रों को ऊपर की ओर तरङ्गित न करनेवाली, उन कन्याओं का, उत्तर न

**मतिसकलसकलसरससम्भ्रम-विनयाऽनुनयाऽनुत्तमंनुत्तमन्दाक्षमति-दरहसितसितदन्तकान्ति-कान्तिकलब्धिमधुर-मधुरिमाब्धि-लहरि हरिमभाषन्त ॥६८॥**

**'आं जानीमहे महेच्छ ! त्वां गोकुलमहीमहेन्द्रस्य विततनयं तनयं प्रगुणगुणरत्न-रत्नाकरं करम्बितकरुणातरङ्गमवनीमङ्गलमङ्गलक्ष्मीभरेण वितन्वानं तन्वाऽऽनन्दमय्या सकललोकलोचनरोचनरोचिषं व्रजानन्दनं दक्षिणमक्षीणसमज्ञासमज्ञानमज्ञानहन्तारं हन्तारं कथमनयमनय इममतिमहीयांसं महीयां सम्पादयति तत्रभवान् भवान् दुर्नीतिहानिं हा निन्द्यमिदमाचरितं चरितं किमहो,महोन्नतकुलकुमारिकामारिका देवतेव तेवते बतेयं ते रीतिः, यदमूनि नः समीचीनानि चीनानि जहार, हा रसिकतेयं तेऽयं न जनयिष्यते, परं त्वपयश एव । भो व्रजश्लाघ्य ! व्रज श्लाघ्यताम्, देहि तावदस्माकमम्बराणि, वराणि सन्तु ते विशदानि यशांसि ॥'६९॥**

---

देने का जो भाव था, वह, बहुत देरतक रसमय भाव को प्राप्त होकर भी, विरसता को ही उत्पन्न कर रहा है, यह समझकर, वे कन्याएँ, इस समय आगे चलनेवाली एवं दूसरे रोग की तरह उपद्रव करनेवाली, लज्जा को पार करके, श्रीकृष्ण से भाषण करने लग गई (यह अन्वय है) । उनका वह भाषण, अत्यन्त मधुरतापूर्वक चञ्चल पलकों के द्वारा शोभा से युक्त एवं निमेषों से युक्त, नेत्रकमलों की शोभापूर्वक था, सर्वोपरि था, सकल कलाओं का सूचक था, सरस संभ्रम का सूचक था, एवं अनुनय विनय के द्वारा श्रेष्ठ था, एवं लज्जा को प्रेरित करनेवाला था, अतिशय मन्दमुसकान से सफेद हुए दाँतों की कान्तियों के, जल के निकट पड़े हुए प्रतिबिम्ब की प्राप्ति से परममधुर मधुरतारूप समुद्र की लहरी से युक्त था ॥६८॥

वे कुमारियाँ, श्रीकृष्ण के प्रति स्पष्ट—"हाँ, हे 'महेच्छ' ! (हे महाशय !) हम सब, आपको जानती हैं कि, आप व्रजमण्डल-महीमहेन्द-श्रीनन्दजी के पुत्र हो, नीति को विस्तारित करनेवाले हो, सर्वोत्कृष्ट गुणरूप रत्नों के 'रत्नाकर' (समुद्र) हो, करुणारूप तरङ्गों से मिश्रित हो, अपने अङ्ग की शोभा की अधिकता से भूमि के मङ्गल का विस्तार करनेवाले हो, सच्चिदानन्दमय शरीर के द्वारा सभी लोगों के नेत्रों के लिये रुचिकर कान्ति से युक्त हो, व्रजमण्डल को आनन्दित करनेवाले हो, 'दक्षिण' (सरल) हो **(अक्षीणया सम्पूर्णया समज्ञया कीर्त्या समं तुल्यमेव ज्ञानं शस्त्रशास्त्रादि-पाण्डित्यं यस्य तम्)** सम्पूर्ण कीर्ति के समान, शस्त्र एवं शास्त्र आदि के पाण्डित्यमय ज्ञान से युक्त हो, अज्ञान का विनाश करनेवाले हो। इतनेपर भी हाय ! वस्त्र-चुरानारूप इस अतिशय महान् अन्याय को, शीघ्र ही क्यों ग्रहण कर रहे हो ? **(नीञो लङ् मध्यमपुरुषैकवचनम् । महीयां मह्यै पृथिव्यै हितां, अत्र 'तस्मै हितम्' इति सूत्रेण छः प्रत्ययः)** एवं पूज्यपाद आप तो, पृथ्वी की हितकारक दुर्नीति की हानि ही करते रहते हो । हाय ! आश्चर्य ! फिर आपने, यह निन्दनीय चरित का आचरण क्यों कर लिया ? यदि कहो कि, इसमें निन्दा की कौन-सी संभावना है ? इसके उत्तर में हम कहती हैं कि, **(महोन्नता व्रतोद्यापनोत्सवासक्ताः अतएव अनुकम्प्याः कुलकुमारीर्मारयतीति सा देवतेव इयं ते तव रीतिः तेवते दीव्यति 'तेवृ देवने' धातोः । बत इति खेदे)** व्रत के उद्यापनरूप महोत्सव में लगी हुई, अतएव अनुकम्पा की पात्र, कुल की कुमारियों को मारनेवाले देवता की तरह, तुम्हारी यह रीति, हमारे लिये खेदप्रद प्रकाशित हो रही है । क्योंकि, आपने हमारे इन परम-सुन्दर वस्त्रों को चुरा लिया है । हाय ! शोक तो इस बात का है कि, तुम्हारी यह रसिकता, तुम्हारे लिये 'अयः' (शुभदायक विधि) को उत्पन्न नहीं करेगी; किन्तु, अपयश को ही उत्पन्न करेगी । अतः, हे व्रज-

अथ स पुनराह ताः पुनराहताः व्रीडभारेण कुर्वन्—'अयि नालीकमुख्यो ! नाऽलीकमुख्योक्तिरहम्, कदाचन वचनवतामयमयथार्थ एव व्यवहारो हारोपेण यदयाथातथ्या तथ्यायते भणितिः, मम तु वचनामृतमृतमेवेति सुप्रसिद्धमेवैतत्, परिहासेनापि हितं नापिहितं करोमि सत्यम्, विशेषतस्तु व्रतवतीभिर्भवतीभिर्भवति न भव्यः परिहासः, सहसा सह साधुवादेन यदुक्तमिहागत्य नीयन्तां वराण्यम्बराण्यञ्जसेति तन्न कदापि मिथ्या भवितुमर्हति ।।'७०।।

पुनर्निजगदुस्ताः,—'दुस्तापहर ! हन्त हन्तरधर्मस्य धर्मस्य किमहो पन्थानं नारोहसि, हसितेनापि सन्तो नैवं निगदन्ति, दन्तिवरगामिन् ! भवन्ति हि भवन्तः किल सहजदयालवो, दयालवोऽपि किमस्मासु नास्ति परदुःखमननुभवतां भवताम् ।।७१।।

यदस्माकमतिहिममहिममयूखतनयाम्भोऽवगाहमानानां पृथुवेपथुमतीनां मतीनां वैकल्यं कल्यं भवतीति न विदाङ्कुर्वन्ति भवन्तः ।।७२।।

तदहो वरमिह मिहिरदुहितरि हितरिच्यमानाः सुमहिमहिमपयसि म्रियामहेऽयामहे न विवस्त्रा वस्त्रासकारिणामन्तिकमयं हि कुलजा-कुलजातिस्वभावो भावोऽयं ते खलु दृष्टः ।।७३।।

---

श्लाघ्य ! व्रज के प्रशंसापात्र ! (हमारे वस्त्र लौटाकर) प्रशंसा को प्राप्त कर लो। इसलिये हमारे श्रेष्ठवस्त्रों को दे दीजिये, जिससे तुम्हारे समस्त यश, उज्ज्वल हो जायँ'' ।।६९।।

उसके बाद श्रीकृष्ण, उन गोपियों को लज्जा के भार से बारंबार पीडित करते हुए, उनके प्रति—''अरी कमलमुखी गोपियो ! मेरी उक्ति, मिथ्याप्रधान नहीं है। हाँ, व्यवहार में, वचनों का प्रयोग करनेवाले जनों का यह व्यवहार तो, कभी-कभी, कहीं-कहीं, प्रातः मिथ्या ही होता रहता है। क्योंकि, यह बात स्पष्ट प्रसिद्ध है कि, मिथ्या से भरी हुई उक्ति भी, सत्यता के आरोप से कभी-कभी सत्य-सी प्रतीत हो जाती है। अर्थात् वे मिथ्यावादी जन, अपने मिथ्या वचन को भी, सत्य-सा करके दिखा देते हैं। किन्तु, मेरा वचनामृत तो, सत्य ही हैं; यह बात सुप्रसिद्ध ही है। क्योंकि, मैं तो, हास्य-परिहास के द्वारा भी, हितमय सत्य को छिपाता नहीं हूँ। इस समय तुम सब, व्रत धारण करनेवाली हो। अतः, तुम्हारे साथ परिहास करना, विशेष करके अच्छा नहीं है। हाँ, मैंने भलाई के साथ, तुम्हारे प्रति यह जो कह दिया था कि, ''तुम सब, यहाँ आ कर, अपने-अपने श्रेष्ठवस्त्रों को अनायास ले जाओ'' यह मेरी बात कदापि मिथ्या नहीं हो सकती'' ।।७०।।

वे गोपकुमारियाँ पुनः—''हे बुरे सन्ताप को हरनेवाले ! हे अधर्म का विनाश करनेवाले ! श्याम ! हाय ! हाय !! तुम, धर्म के मार्गपर पदार्पण क्यों नहीं करते हो ? सज्जन तो, हँसी से भी इस प्रकार नहीं कहते। हे गजेन्द्रगामिन् ! आप सब तो, स्वभाव से ही दयालु होते हैं। किन्तु, दूसरे के दुःख का अनुभव न करनेवाले, आपका दया का लेश भी, हम सबपर क्यों नहीं है ? ।।७१।।

क्योंकि, इस समय हम, अतिशय शीतल यमुनाजल में गोता लगा रही हैं, महान् कम्पित हो रही हैं। अतः, हमारी बुद्धियों की महती विकलता हो रही है। इस बात को आप नहीं जानते हो, अर्थात् विचार में भी नहीं ला रहे हो ।।७२।।

इसलिये, हित से रहित होनेवाली हम सब, अतिशय शीतल जलवाली सूर्यपुत्री इस यमुना में,

**तद्विरम चिरमचिक्कणक्वणन ! प्रणमामो मा मोहय वचसा च साधुपरिहास-विशारद ! शारदशशिवाञ्छिताऽऽस्य-दास्य ! दास्य एव ते वयमिमा मिमान इव नो मनो यदा यदाज्ञापयसि, तदेव करवामहै महैश्वर्यमिदं हीयतां हीयतां धर्मसरणिः । रसपरिहासाऽमृतस्य मा प्रहीयतां प्रहीयतां नोऽरुचीर ! चीरनिचयः शिशुभिरेव रेवणाऽनर्हैः ।।'७४।।**

**इति सामभिरासामभिरामायामुक्तौ विरतायामन्याश्चतुरम्मन्याश्चतुरङ्गवदना विकस्वर-स्वरपरिवादि-परिवादिनीकलकण्ठस्वराः स्वरागप्राकट्येन सप्रागल्भ्यमूचिरेऽचिरेण,—'अहो कष्टं कष्टङ्कयतु धर्मपथम्,गोकुलनगरी गरीयसाऽन्यायेनैवं ना कदापि नाकदा पिहिता, अन्याये सति तदपसारार्थं सारार्थं यस्मै निवेदिष्यते, स एवाऽन्यायकारी, का रीतिरभूदस्मिन्**

---

हाय ! भले ही मर जायँगीं; किन्तु, नग्न अवस्थावाली हम, उद्विग्न करनेवाले तुम्हारे निकट नहीं आयेंगी । क्योंकि, उच्चकुल में उत्पन्न होनेवाली कुलाङ्गनाओं की, कुल की जाती का यही स्वभाव है । और तुम्हारा यह गूढ अभिप्राय भी हमने देख लिया, अर्थात् समझ लिया ।।७३।।

"इसलिये हे 'अचिक्कणक्वणन' ! (हे रूखी बात बोलनेवाले !) श्याम ! अब तो चिरकालतक चुप हो जाइये । हम, आपको प्रणाम करती हैं । अपने वचन से, हमको मोहित न कीजिये । आप तो, भले प्रकार के परिहास में 'विशारद' (चतुर) हो ! और आपके मुख की सेवा को तो, शरत्कालीन पूर्णचन्द्रमा भी चाहता है ! अर्थात् आपका श्रीमुख, शारदीयपूर्णिमा के चन्द्रमा की शोभा को भी तिरस्कृत करनेवाला हैं । तात्पर्य—आपके उस मुख से तो, अमृतमय प्रियवचन ही निकलने चाहियें । हम सब तो, आपकी दासियाँ ही हैं । अत:, हमारे मन की परीक्षा लेने के लिये, आप, जब जो आज्ञा देंगे, हम उसी का पालन करेंगी । वस्त्रों के ग्रहणरूप इस महान् ऐश्वर्य को छोड़ दीजिये । (**'ओहाक् त्यागे' हि निश्चितं ईयतां अनुस्रियतां धर्मस्य सरणिर्मार्गः । 'ईङ् गतौ'**) निश्चितरूप से धर्म के मार्ग का अनुसरण कर लीजिये, एवं रसमय परिहासरूप अमृत के लिये (**मा प्रहीयतां मा कूपायताम् "पुंस्येवाऽन्धुः प्रहिः कूपः" इत्यमरः**) कूपका-सा व्यवहार न कीजिये । अर्थात् कुआँ में से प्रतिक्षण निकालनेपर भी जल बढ़ता ही रहता है, उसी प्रकार आप, अनन्त परिहास न कीजिये । कृपया हमारे वस्त्रसमूह को हमारे पास भेज दीजिये । सो भी हे 'अरुचीर' ! (हमारे प्रति अरुचिकर व्यवहार की प्रेरणा करनेवाले !) (**रेवणाऽनर्हैः रेवणं शङ्का 'रेवृ शङ्कायाम्' तदनर्हैः शिशुत्वादलज्जास्पदैरित्यर्थः**) बालक होने के नाते, लज्जा आदि की शङ्का के अयोग्य, इन छोटे-छोटे बालकों के द्वारा ही भिजवा दीजिये । आप, आने का कष्ट न कीजिये" ।।७४।।

इस प्रकार उन कुमारियों की, प्रीतिपूर्वक सामनीति के उपायों से परमरमणीय वाणी जब समाप्त हो गई, तब अपने को चतुर माननेवाली, तथा (**चतुरङ्गसेनावन्निःशङ्कमुख्यः श्लेषेण तुरङ्गवदना मूर्ता किन्नर्य एवेत्यर्थः**) चतुरङ्गिणी सेना की तरह निःशङ्कमुखवाली, तथा श्लेषपक्षे—मूर्तिमती किन्नरियों के समान दूसरी गोपकुमारियाँ, स्पष्टस्वर से बोलनेवाली, वीणा के समान सुमधुर कण्ठ के स्वर से युक्त होकर, अपने अनुराग को प्रगट करके, साहसपूर्वक शीघ्रता से—"हाय ! कष्ट की बात है । धर्म के मार्ग का कौन निश्चय करे ? यह गोकुलनगरी, इस प्रकार के भारी अन्याय से कभी भी आच्छादित नहीं हुई थी । क्योंकि, यह नगरी तो (**नाकं स्वर्गं द्यति तिरस्करोति ततोऽपि सुन्दरीति भावः । यद्वा न अकं दुखं ददातीति सा, परमसुखदा इत्यर्थः**) अपनी लोकोत्तर शोभा से, स्वर्ग को तिरस्कृत करनेवाली है, अर्थात्

**व्रजनगरे, व्रजनगरेन्द्रनन्दन ! वसनानि चेन्न ददासि, दासिकायमानाभ्यो नस्तदा व्रजराजाय जायमानयाऽनयाऽसूयया निवेदनीयम् ॥'७५॥**

**पुनरसकौ रसकौतुकी स्मितव्याजहारो व्याजहारोचितं किमपि,—'एतदयि ! दयितमुदितमुदितमुदितरथाकर्तुं नार्हथ । यदि भवत मम दास्यो मदास्योदितं वा करिष्यथ, तदुचितमुपचितमुपधिरहितं हितं खल्विदं मम वचनं कथं न पाल्यते ? न हीश्वरस्य रस्य-मरस्यं वा वचः खण्डयन्ति दास्योऽदास्यो वा कः पदार्थस्तासामीश्वराय ? तेनोभयथैवागत्य नीयतां वसनकुलम्, न कुलं कलङ्कनीयम्, नो चेदहं न ददानि, कुपितेन किं राज्ञा वाऽज्ञा ! बाधिष्यते ॥'७६॥**

**इति सनिर्बन्धं कृष्णस्य तदानीन्तन-व्याहारं नव्या हारं हारं श्रवणपुटकेन केनचिच्चिरचितेन प्रणयेन नयसनाभिनाऽभिलषणीय-दुर्लभजन-भजन-भाजनसभाजनसरसेन 'नातः परं हेलनीयं दुर्लभजनोदितं नो दितं च भवति' इति विचारयता रयतारल्यवता**

---

स्वर्ग से भी सुन्दर है, अथवा परमसुख देनेवाली है । अन्याय उपस्थित होनेपर, उस अन्याय को दूर करने के लिये, जिसके प्रति सारार्थ निवेदन किया जायगा, यहाँपर वही व्यक्ति, अन्यायकारी हो गया । हाय ! इस व्रजनगर में, यह कौन-सी रीति उपस्थित हो गई ? हे व्रजराजनन्दन ! हम, आपके साथ दासियोंका-सा व्यवहार कर रही हैं । देखो, यदि प्रसन्नतापूर्वक हमारे वस्त्रों को नहीं देते हो तो, तुम्हारे अन्याय के कारण, अभी उत्पन्न होनेवाली इस 'असूया' (ईर्षा) से चिढ़कर, व्रजराज-श्रीनन्दजी से, तुम्हारी शिकायत निवेदन कर देंगी'' ॥७५॥

यह सुनकर, रसकौतुकी वे श्रीकृष्ण, (**स्मितमेव वक्षसि द्योतमानं सत् व्याजेन हारो यस्य सः व्याजहार उवाच**) अपने वक्षःस्थलपर प्रकाशित हुई, मन्द-मुसकानरूप छल के हार से युक्त होकर, पुनः कुछ उचित बात—''अरी गोपकुमारियो ! देखो, (**एतद् दयितं प्रियं उदितं वाक्यं, कीदृशं उदितमुत् उदिता मुत् प्रीतिर्यतस्तत् इतरथा कर्तुं प्रत्याख्यातुम्**) मेरे द्वारा कहे गये प्रीति से युक्त, इस प्रिय वाक्य को, तुम सब, खण्डित करने के योग्य नहीं हो । यदि तुम सब, मेरी दासियाँ हो, मेरे मुख के वचन को भी यदि पालन करोगी, तब परमउचित, सारगर्भित, छलरहित, एवं हितमय, मेरे इस वचन का पालन क्यों नहीं करती हो ? क्योंकि दासियाँ, अपने स्वामी के सरस अथवा विरस, किसी प्रकार के वचन को खण्डित नहीं करतीं । और उन दासियों का ऐसा कौन-सा पदार्थ है कि, जो अपने स्वामी के लिये (**अदास्यः अदेयः 'दासृदाने'**) अदेय है । इसलिये दोनों प्रकार से ही, अर्थात् अपने मुख से स्वयं स्वीकृत, मेरे दासीपन से, अथवा मेरे वचन के परिपालनरूप कारण से, यहाँ आकर, वस्त्रसमूह को ले जाओ । अपने कुल को, कलङ्कित मत बनाओ । यदि ऐसा नहीं करती हो, तो मैं, तुम्हारे वस्त्रों को नहीं दूँगा । राजाधिराज मेरे पिता, मेरे ऊपर परमवात्सल्य रखते हैं । वे, मेरे लिये कुपित होकर भी, बाधा पहुँचायेंगे क्या ? अर्थात् नहीं । हे अज्ञाः ! अरी ! तुम, अज्ञान से युक्त हो; जो इतना भी नहीं जानती हो'' ॥७६॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण के आग्रह से पूर्ण, उस समय के वचन को, नवीन गोपकुमारियों ने, अपने कर्णपुट के द्वारा, बारंबार ग्रहण करके, प्रेममयी नीति के सहोदर, एवं बहुत दिनों से सञ्चित, तथा भक्त-जन-वाञ्छनीय परमदुर्लभ श्रीकृष्णरूप जन के भजन के 'भाजन' (पात्र)रूप जनों के सम्मान से सरस,

बताऽन्तरेण कुपितामपि तामनुरक्तसखीमिव ह्रियं चाऽनपेक्ष्य परस्परं परं निर्विवाद-संवाद-सम्बद्ध-हृदया युगपदेव ता देवता इव यमुनाजलाधिष्ठात्र्यः कूलमनुकूलमनु समुत्थातुमुपचक्रमिरे ॥७७॥

यथा— स्कन्धद्वन्द्वादुरसि लुलितैरायतैः केशपाशै-
रूरुस्तम्भावधिनिपतितैश्छादयन्ती पुरोऽङ्गम् ।
बालामाला मिहिरदुहितुः प्रोत्ततारा ऽनुकूलं
गाढाश्लिष्टा तिमिरनिकरैश्चन्द्रिकामण्डलीव ॥७८॥

किञ्च, स्वीया श्रीर्नयनेषु यौतुकतया नीलोत्पलैरर्पिता
हंसीभिर्व्यधितोपढौकनमिव प्रस्थानलीलायितम् ।
सौन्दर्यं च सुसौरभं च कमलैस्तासां मुखेष्वाहितं
कालिन्दीपयसः प्रयाणसमये पूजेव सर्वैः कृता ॥७९॥

किञ्च, ह्रिया शीतेनापि व्यरचि चिरमान्द्यं चरणयो-
र्मुदा वातेनापि व्यतनि तुहिनाऽऽढ्येन पुलकः ।
ह्रियौत्कण्ठ्येनापि प्रसभमविशेषं बलवता
समातेनेऽन्योन्यं स्फुटमगतिगत्योरिव रणः ॥८०॥

---

किसी अनिर्वचनीय प्रेम के कारण, इससे आगे 'दुर्लभजन' (श्रीकृष्ण) के वाक्य की अवहेलना नहीं करनी चाहिये, और वह वाक्य, खण्डित भी नहीं हो सकता। क्योंकि, "हम, तुम्हारी दासी हैं। तुम्हारे कथन का पालन करेंगी" इस प्रकार हम स्वयं कह चुकी हैं। अतः, हमारे पास कोई भी योग्य प्रत्युत्तर भी नहीं है। इस प्रकार का विचार करनेवाले, एवं प्रेम के वेग से चञ्चलतावाले मन के द्वारा, कुपित हुई उस लज्जा की भी, अनुरक्त-सखी की तरह उपेक्षा करके, परस्पर में केवल निर्विवाद संवाद से निबद्ध हृदय-वाली होकर, अनुकूल तट को लक्ष्य बनाकर, यमुनाजल की अधिष्ठात्री देवियों की तरह, उन कुमारियों ने, जल से एकसाथ उठने के लिये उपक्रम कर दिया। अर्थात् जल से एकसाथ निकलना आरम्भ कर दिया ॥७७॥

यथा—गोपबालाओं की वह 'माला' (श्रेणी), अपने दोनों कन्धों से वक्षःस्थल के ऊपर झूलने-वाले, एवं जानुरूप स्तम्भपर्यन्त गिरे हुए, लम्बे केशपाशों के द्वारा, अपने अग्रभाग को ढकती हुई, 'सूर्यपुत्री' (यमुना) के अनुकूल 'कूल' (तीर)पर उतर आई। उस समय वह बाला-माला, अन्धकारसमूहों से घनी आलिङ्गित हुई 'चन्द्रिका' (चाँदनी) की मण्डली की तरह प्रतीत हो रही थी ॥७८॥

किंच नीलकमलों ने अपनी शोभा, उन कुमारियों के नेत्रों में, विवाह में मिलनेवाले दहेज के भाव से अर्पित कर दी। एवं हंसियों ने, मानो अपनी चाल ढाल ही भेंट कर दी। तथा अन्य अनेक प्रकार के कमलों ने, उनके मुखोंपर, सौन्दर्य एवं सुन्दर सुगन्धि स्थापित कर दी। इस प्रकार यमुना के जल से बाहर निकलते समय, मानो सभी ने उनकी पूजा कर दी ॥७९॥

किंच लज्जा ने एवं सर्दी ने भी, उनके दोनों चरणों में बहुत देर में चलने की मन्दता प्रगट कर दी। एवं हर्ष तथा हिमकण से युक्त वायु ने भी, उनके समस्त शरीर में रोमाञ्च विस्तारित कर दिया।

किञ्च, किञ्चिद् दूरमुपेत्य हन्त सहसा व्रीडासखीतर्जना-
दन्योन्यं सरसोपहास-पिशुनस्तासां वचोविग्रहः ।
त्वं याहि प्रथमं प्रयातु भवती याहि त्वमेकाकिनी
गच्छ त्वं व्रज तन्वि ! यातु भवतीत्येकान्तकान्तोऽभवत् ॥८१॥

किञ्च, सौभाग्येन परस्परं बलवता तुल्येन तुल्यं तदा-
कृष्टानां नहि तत्र काचन ययौ नो कापि तस्थौ पथि ।
सर्वा एव नताऽऽनना द्रुतहृदो मन्दाक्षमन्दोत्सवाः
किञ्चिन्न्यञ्चदुदञ्चदञ्चलदृशः कृच्छ्रेण तत्राऽऽययुः ॥८२॥

**एवं समीपमुपसन्नानां सन्नानां ह्रीभरेण कासाञ्चित् पुरोगाणामङ्गैरन्तरिताङ्गी-र्नताङ्गीर्नयनकोणेनाऽऽलक्ष्य सवैलक्ष्य-सवैदग्ध्यं स रसिकशेखरः खरतरमनोरागपरभागपरभाजनं जनं जनं प्रति प्रतिजगाद—'कथमयि मयि कृतसाध्वसाः साध्वसारस्येन पुरः पश्चाद्-भावेनाऽनवस्थितावस्थिताः कथं वाऽऽत्मानं गोपायितुमर्हिष्यथ । उन्नतरूप-तरूपरि परितस्थुषा मया समया सकलाः कलावत्यो भद्रेणैव वीक्ष्यन्ते,तत् किमनया नयानुबन्धपरया प्रतारणया ?**

---

एवं लज्जा और उत्कण्ठा, इन दोनों ने, समानरूप से बलवान् होकर, स्पष्टरूप से चलने एवं न चलने के निमित्त, परस्पर में, मानो हठपूर्वक युद्ध ही विस्तारित कर दिया । अर्थात् लज्जा, बलवती होकर, गोपियों को पीछे की ओर खींचने लगी; तथा उत्कण्ठा, बलवती होकर, श्रीकृष्ण की ओर खींचने लगी । अन्ततोगत्वा, उत्कण्ठा की ही विजय हुई ॥८०॥

किंच नाभिपर्यन्त जल में कुछ दूर जाकर, हाय ! अचानक आकर उपस्थित हुई लज्जारूप सखी की भर्त्सना के कारण, उन कुमारियों का, आपस में सरस उपहास का सूचक, "अरी सखि ! तू, पहले चल । नहीं, आप पहले पधारिये । अरी सखि ! देख, तू ही, अकेली चली जा । तू ही, क्यों न चली जा । हे कृशोदरि ! तू, चली जा । नहीं, सखि ! आप ही पधारो" इस प्रकार का वाग्युद्ध, एकान्त के कारण रमणीय हो गया ॥८१॥

किंच आपस में समान एवं बलवान् सौभाग्य के द्वारा, समानरूप से ही श्रीकृष्ण के द्वारा आकर्षित की गई, उन कुमारियों में से, उनके निकट कोई भी नहीं गई, और कोई मार्ग में भी स्थित नहीं रही । किन्तु सभी कुमारियाँ, नीचा मुख करके, प्रेम से द्रवीभूत हृदयवाली होकर, लज्जा के कारण थोड़े-से हर्ष से युक्त होकर, तथा कुछ नीचे की ओर एवं कुछ ऊपर की ओर जाते हुए अञ्चलरूप नेत्रों से युक्त होकर, अर्थात् कभी नीचे को, कभी ऊपर को नेत्र चलाकर, बड़े कष्ट से वहाँपर आ पहुँचीं ॥८२॥

इस प्रकार निकट में आनेवाली, एवं लज्जा के भार से दबी जानेवाली, एवं आगे-आगे आने-वाली कुछ कुमारियोंके अङ्गोंके द्वारा छिपे हुए अङ्गोंवाली,नताङ्गी कुमारियोंको,नेत्रके कोनेसे विस्मयपूर्वक एवं चातुर्यपूर्वक निहारकर, रसिकशिरोमणि वे श्रीकृष्ण, अतिशय तीक्ष्ण, मानसिक अनुराग की पराकाष्ठा के श्रेष्ठपात्र, गोपीरूप प्रत्येक जन के प्रति—"अरी गोपियो ! मेरे निकट भय क्यों कर रही हो ? और भली प्रकार अरसतापूर्वक, आगे-पीछे के भाव से, अस्तव्यस्त स्थिति से क्यों खड़ी हो ? और अपने शरीर

**तदधुना साधुनाऽसाध्वसेन श्रेणीभूय भूयसीं श्रेणीं दधत्योऽवस्थातुमर्हन्ति, तथा कृते प्रकृते प्रयोजने वासोग्रहणेऽपि कौशल्यं कौ शल्यं तदेव यदन्तरङ्गजनरङ्गजनकं न भवतीति मद्वचसा च साम्प्रतं वाणो गृह्णीत' इति। तदा तदाकर्ण्य कर्ण्यमतिरसायनं मतिरसाय नन्ददपि पुरोगतानां समानभावेन समानभावेन तदा तदाज्ञानुरूपमेव यथायथं श्रेणीभूय तस्थुः ॥८३॥**

**तथा स्थितासु तासु सुप्रीतमना मनाग् विहस्य स्कन्धे निहित-तत्तदम्बरः पीताम्बरः पीताखिलकुमारीवदन इव दृशा दृशामभिरामः पुनराह ता हता मन्दाक्षेण,—'अयि विरुद्धमेतत्,**

**विस्रस्तकीर्णचिकुरत्वमिदं ह्यलक्ष्मी-,लक्ष्म व्रतस्थितजनस्य तु निन्द्यमुच्चैः।**
**सामान्यलोकसविधेऽपि विमुक्तकेशा, नार्हन्ति गन्तुमनु मान्यजनं पुनः किम् ॥८४॥**

**हन्त भोः सुकेश्यः! के श्यन्ति स्वहितम्, अनिबद्धाः केशा नाकेशानामपि लक्ष्मीः क्ष्मीलयन्ति, तदयि वदननिन्दितराकेशाः केशान् बध्नीत ॥'८५॥**

---

को छिपाने के लिये, किस प्रकार योग्य हो सकती हो? क्योंकि, अतिशय ऊँचे वृक्षपर भली तरह बैठा हुआ, मैं तो, सकल कलापरिपूर्ण तुम सबको भली प्रकार, मानो निकट से ही देख रहा हूँ। इसलिये नीति के सम्बन्ध में, संलग्न हुई इस प्रकार की धोखाबाजी से क्या प्रयोजन है? इसलिये अब तो, सुन्दर निःसङ्कोच के द्वारा, श्रेणीबद्ध होकर, बहुत-सी लम्बी पंक्ति बनाकर, खड़ी होने योग्य हो। उस प्रकार की स्थिति कर लेनेपर, प्रस्तुतप्रसङ्ग के प्रयोजन में, अपने-अपने वस्त्रों के ग्रहण करने के विषय में भी चातुर्य बन जायगा। अन्यथा पीछे की ओर खड़ी होनेवालियों को वस्त्र लेने में, तथा वस्त्र पहनने में, असुविधा ही होगी। और 'कौ' (पृथ्वी)में शरीर में चुभे हुए काँटे के समान तो वह कार्य है कि, जो अपने अन्तरङ्ग-जन को रङ्गजनक नहीं है। इसलिये अब मेरे वचन से, अपने वस्त्र, ग्रहण कर लो।" उस समय इस प्रकार कहे हुए, कानों के हितकारक, अतिशय रसायनरूप, एवं बुद्धि के रस के लिये भी, समृद्धि से युक्त, उस वचन को सुनकर, आगे खड़ी हुई कुमारियों के समान आकार से, एवं सम्मान तथा प्रेम के सहित, उस समय पीछे खड़ी होनेवाली दूसरी कुमारियाँ भी, श्रीकृष्ण की आज्ञा के अनुरूप ही, यथायोग्य एक ही पंक्ति बनाकर खड़ी हो गईं ॥८३॥

वे समस्त कुमारियाँ, उनके कथनानुसार, जब उसी प्रकार खड़ी हो गईं, तब पीताम्बरधारी श्रीकृष्ण, सुप्रसन्न मन से युक्त होकर, तनिक हँसकर, उन-उनके वस्त्रों को कन्धेपर धरकर, मानो अपने नेत्र के द्वारा, समस्त कुमारियों के मुख के सौन्दर्य का पान करके, उनके नेत्रों के लिये परमरमणीय होकर, लज्जा से पीड़ित हुई, उन गोपकुमारियों के प्रति पुनः—"अरी गोपकुमारियो! तुम्हारा यह आचरण, शास्त्रविरुद्ध है। देखो, खुले हुए एवं चारों ओर फैले हुए, केशों के इस प्रकार के भाव से खड़े होना, यह 'अलक्ष्मी', अर्थात् दरिद्रता का चिह्न है। एवं व्रत में स्थित रहनेवाले जन के लिये तो, खुले केशों से रहना, महान् निन्दनीय है। एवं खुले हुए केशोंवाली स्त्रियाँ तो, साधारण-जन के निकट भी, जाने के लिये योग्य नहीं होतीं; फिर, परमादरणीय-जन को लक्ष्य बनाकर, उसके निकट आने के योग्य नहीं होतीं, इस विषय में तो कहना ही क्या है? ॥८४॥

इति समाश्रुत्य श्रुत्यतिरम्यं शमितातङ्कं तं कञ्जनयनस्य व्याहारं सकलाः सकला-कौशलं शलन्त्यस्त्रपाजलनिधौ निधौतभावाः समाकुञ्चितोरुचितोरुरामणीयकमधिधरणि-रणित-हंसककलहंसककलहानुरक्तरक्तचरणकमलपार्ष्णियुगलोपरिपरिपातित-जानुयुगलमुपविश्य चलवलयझङ्कारकारणकर्णामोदकराभ्यां कराभ्यामदरसमुन्नमिताभ्यां मदरसमुन्नमिताभ्यां दरविकसदुरसो रसोल्लासितमानसाः केशकलापं कलापण्डिततया बबन्धुः ॥८६॥

बन्धुरथ तासां पुनरपि निजगाद निजगादप्रतिपालनतस्तुतोष च तोषचपलः,—'हन्त भोः पुरतो मान्यस्य मान्यस्य समुपवेशोऽभिशोभितामुपैति, भवत्यो यद्यपि न सामान्या मा न्यायस्तदपि मदग्रतो वः समुपवेशनम् । तदुत्तिष्ठन्तु तिष्ठन्तु च मच्छासनेऽच्छासनेऽस्मिन्नो-पविश्यताम्' इति पुनरस्य रस्यतममुक्तं मुक्तं वदनचन्द्रमसः पीयूषयूषमिव श्रवणनिर्व्यथनेन निर्व्यथनेन निपीय जातसाध्वसाः साध्वसाधु-विचार-विरहेणैव सहसा सहसादरतया जानुनि जानु निधाय परस्परासक्तकरकमलपिहितोरुमूलमामूलमालम्बमानावरोहरोहदतिरामणीयका मणीयकाननलता इव किञ्चिदानताः समुत्तस्थुः ॥८७॥

---

"हाय ! अरी सुन्दर केशोंवाली गोपियो ! बताओ, अपने हित को कौन विनष्ट करते हैं ? अर्थात् कोई नहीं । और देखो, खुले हुए केश तो, स्वर्ग के अधिपति देवताओं की लक्ष्मी को भी, विनष्ट कर देते हैं । अतः, अपने मुख की शोभा से पूर्णचन्द्र को तिरस्कृत करनेवाली कुमारियो ! अपने-अपने केशों को बाँध लो" ॥८५॥

इस प्रकार कमलनयन श्रीकृष्ण के वचन को, "जो कि कानों को विशेषप्रिय था, आतङ्क को दूर करनेवाला था, कलाकौशल से युक्त था", सुनकर, सभी गोपकुमारियाँ, लज्जारूप समुद्र में गोता लगाकर, विशुद्धभाव से युक्त होकर, भली प्रकार सिकोड़ी हुई जङ्घाओं के द्वारा प्राप्त हुई अधिक रमणीयतापूर्वक धरतीपर बैठते समय, बजते हुए नूपुररूप कलहंसों के कलह में अनुरक्त, रक्तवर्ण के चरणकमलों की दोनों एड़ियों के ऊपर, दोनों घुटनाओं को गिराकर, बैठकर, अपने-अपने दोनों हाथों के द्वारा, बाँधने की कला के पाण्डित्यपूर्वक केशकलाप बाँधने लग गईं । उनके दोनों हाथ, चलते हुए कङ्कणों की झङ्कार के कारण, श्रीकृष्ण के कानों को हर्ष दे रहे थे, ऊपर की ओर अधिक उठा रखे थे, एवं सरस हर्षमय रस से युक्त थे । उन कुमारियों का वक्षःस्थल, किंचित् विकसित हो रहा था, तथा उनका मन भी, प्रेमरस से उल्लसित हो रहा था ॥८६॥

उसके बाद, उन गोपकुमारियों के बन्धु, श्रीकृष्ण, अपने वचन के प्रतिपालन से उनके ऊपर प्रसन्न हो गये, एवं आनन्द से चञ्चल होकर पुनः—"अहह ! हे गोपकुमारियो ! देखो, अपने आदरणीय-व्यक्ति के आगे, दूसरे सामान्य-जन का, इस प्रकार बैठे रहना, विशेष सुशोभित नहीं होता । आप सब, यद्यपि सामान्य-व्यक्ति नहीं हो, तथापि मेरे सामने, तुम्हारा इस प्रकार बैठना, न्याय-सङ्गत नहीं है । इसलिये उठकर खड़ी हो जाओ, और मेरे 'शासन' (आज्ञा) में स्थित हो जाओ; तथा मेरी आज्ञारूप इस निर्मल आसनपर बैठ जाओ ।" इस प्रकार श्रीकृष्ण के मुखचन्द्र से निकले हुए, अमृत के सार की तरह, अतिसरस वचन को 'निर्व्यथन' (कर्णछिद्र) से सानन्द पीकर, (**छिद्रं निर्व्यथनं रोकम्, इत्यमरः**) भयभीत होकर, भले-बुरे के विचार को छोड़कर, सहसा आदरपूर्वक घुटना के ऊपर घुटना रखकर, परस्पर में

पुनरुवाच वाचमतिसरसां स रसाश्चितमना मनाग् विहस्य,—'हन्त भोः कुमार्यो ! माऽऽर्योपसेवनोचितं चितं वश्चरितम्,न खलु व्रतपराः परास्तदुकूलतयाऽनुकूलतयाऽनुगम्य जल-दुकूलतां कूलताण्डवितदृशः खेलितुमर्हन्ति । नग्नतया सलिलावतरणे तरणेर्दुहितरि सलिल-देवता बताऽतिशयहेलिता भवति । देवताहेला हे लालसाविरोधिनी च, तदिदमागो मा गोचरीभूतं वः । व्रतफलफलनाय यदि वो दुर्लभाय लभाऽऽयता भवतीच्छायास्तदा तदागः-क्षपणाय पणायन्ताम्, अस्ति निरपाय उपाय उत्तमस्तत्र कश्चित्' इति निशम्य शम्यवस्थामापन्नेन हृदा सुहृदा सुखदेन सह सहसा हरिणनयना व्यचीचरन् ॥८८॥

'यद्यज्जगाद तदिहाऽकरवाम वामः, किंवा परं वदति तन्नहि हन्त विद्मः ।
नैव क्रियेत यदि तद्व्रतसाध्यबाधा-,भीतिं प्रदर्शयति हा किमिहाऽऽचरामः ॥'८९॥

इति क्षणमितरेतरेक्षणसक्षणसचकितं शङ्कापङ्कापङ्गुमनसो न सोढव्यमन्यत् सोढव्यं वा किमपीति सन्दिहाना हानाऽऽदान-व्यसनिन्यो बभूवुः ॥९०॥

---

सम्मिलित हुए करकमलों के द्वारा, अपनी-अपनी जङ्घाओं के मूलस्थान को ढककर, वे कुमारियाँ, किसी वृक्षपर मूल से लेकर शिखरतक चढ़ी हुई लताओं से उत्पन्न शोभा से युक्त होकर, मणिमयी वन की लताओं की तरह, कुछ विनम्र होकर, एकसाथ खड़ी हो गईं ॥८७॥

शृङ्गाररस से सुशोभित मनवाले, वे श्रीकृष्ण, कुछ हँसकर फिर भी, अतिशय सरस वाणी— "अहो ! हे गोपकुमारियो ! देखो, तुम्हारा सम्पूर्ण चरित, सज्जनों के अनुसरण योग्य नहीं है; क्योंकि जो व्यक्ति, व्रत में तत्पर होते हैं, वे, वस्त्रों को फैंककर, केवल अपनी अनुकूलतापूर्वक, केवल जल को ही वस्त्र के भाव से मानकर, अर्थात् नग्न होकर, तीर की ओर नेत्रों का नृत्य कराकर, खेलने के योग्य नहीं हो सकते । अर्थात् व्रत करनेवाले व्यक्ति, जल में नग्न होकर, स्नान नहीं करते; एवं नेत्रों को भी, तीरपर नहीं घुमाते हैं । और नग्न होकर, जल में उतरनेपर, सूर्यपुत्री-यमुना में जो जल की अधिष्ठात्रीदेवी है, हाय ! वह, अतिशय तिरस्कृत हो जाती है । एवं हे गोपियो ! देवता की जो अवहेलना है, वह कामना की विरोधिनी हो जाती है । अतः अज्ञातरूप में, तुम्हारे द्वारा हुआ यह अपराध, तुम्हारे दृष्टिगोचर नहीं हुआ । अस्तु अब भी, अत्यन्त दुर्लभ व्रत के फल को सफल बनाने के लिये, यदि तुम्हारे हृदय में, इच्छा का अधिक लाभ है, अर्थात् व्रत के फल की प्राप्ति के लिये, यदि अधिक इच्छा है, तब तो, उस अपराध को दूर करने के लिये व्यवहार करो । उस विषय में कोई 'निरपाय' (अविनाशी या अमोघ) उत्तम उपाय हमारे पास है ।" यह बात सुनकर, मृगलोचना वे कुमारियाँ, शान्तिपरायण व्यक्तियों की अवस्थापर पहुँचे हुए, एवं परमसुहृद् तथा सुखप्रद, अपने हृदय के साथ ही, सहसा विचार करने लग गईं ॥८८॥

"प्रतिकूल चेष्टावाले हमारे प्यारे, श्रीकृष्ण ने, जो-जो वचन कहा, हम सबने यहाँपर उसको सहर्ष पालन कर दिया । किन्तु हाय ! इससे आगे, अब यहाँ क्या कहेंगे ? उसको हम नहीं जानती हैं । यदि इनका वचन, पालन नहीं किया जाता है, तो ये, उस व्रत के द्वारा साध्यवस्तु में बाधा का भय प्रदर्शित करते हैं । हाय ! ऐसी स्थिति में, हम यहाँपर क्या करें ?" ॥८९॥

इस प्रकार क्षणभर (अपने एवं पराये, विचार को समझाने के लिये) परस्पर निरीक्षण करके, प्रिय की उस प्रकार की दृष्टि से हर्षित होकर, एवं "अब, आगे क्या होगा ?" इस भाव से कुछ भयभीत

तासां तादृशां दृशां कातर्यं समालोक्य समालोक्यवदनश्रीमालिन्यान्मनोग्लानिं चाऽनुमायाऽमायामेवाऽऽश्रित्य स पुनराह ॥६१॥

'आशङ्काचकितचकोरकान्तिचोरैः, पश्यन्त्योऽक्षिभिरभितः परस्परास्यम् ।
किं बालाः कलयथ कर्कशान् वितर्कान्, श्रूयन्तां कलुषमुषोऽस्मदीयवाचः ॥६२॥

विनोदकं विनोदकं भवति किं पिपासायाः, सायाह्नं च विना न भवति कोऽपि समयो निदाघवासरस्य रस्यः, तन्मदुपदेशो भवतीनां कार्यः ॥६३॥

अंहः-सङ्घ-क्षपणपणनो मह्यमेव प्रणामः
कल्याणानामपि जनयिता श्रद्धया कल्प्यमानः ।
ऊर्ध्वे मूर्ध्नामृजुतरतनूवल्लयो हन्त तस्मा-
दद्धा बद्धाञ्जलि विदधतां सुभ्रुवोऽस्मत्प्रणामम् ॥६४॥

ततश्च, ह्रियं कृत्वा पश्चात् प्रियतमगिरोऽग्रे विदधती
स्वलावण्यं कृत्वा वसनमखिलाङ्गावरणकम् ।
ऋजूभूय स्थित्वा दरमुकुलिताक्षी करपुटीं
शिरोऽग्रे बिभ्राणा हरिणनयनाश्रेणिरनमत् ॥६५॥

---

होकर, शङ्कारूप पङ्क (कीचड़) के द्वारा, भली प्रकार पंगु मनवाली होकर, अब आगे कहे जानेवाला दूसरा कुछ वचन, "सहन करने योग्य है, अथवा सहन करने योग्य नहीं है", इस विषय में सन्देह से युक्त होकर, त्याग एवं अङ्गीकाररूप विपत्ति से युक्त हो गईं ॥६०॥

उन कुमारियों के उस प्रकार के नेत्रों की कातरता को देखकर, एवं भली प्रकार प्रकाश के योग्य उनके मुखों की शोभा की मलिनता के कारण, मानसिक ग्लानि का अनुमान लगाकर, निष्कपटता का आश्रय लेकर, श्रीकृष्ण पुनः बोले—॥६१॥

"अरी व्रजबालाओ !, आशङ्का से चकित, चकोर की कान्ति को चुरानेवाले नेत्रों के द्वारा, परस्पर के मुख को चारों ओर से देखती हुईं, इतने कठोर तर्क-वितर्कों को क्यों सङ्कलित कर रही हो ? इसलिये व्रत की विगुणतारूप पाप को चुरानेवाली, मेरी वाणियों को सुन लो ॥६२॥

"बताओ, जल के बिना, 'पिपासा' (प्यास) को दूर भगाने का कोई दूसरा उपाय भी संसार में है क्या ? अर्थात् नहीं । (**पिपासुता शान्तिमुपैति वारिणा, न जातु दुग्धान्मधुनोऽधिकादपि**) और सायंकाल के बिना, ग्रीष्मऋतु के दिन का कोई भी समय, रस लेने योग्य नहीं है । अर्थात् सायंकाल के बिना, जैसे ग्रीष्मकाल की गरमी दूर नहीं होती, उसी प्रकार मेरे बचन के पालन किये बिना, तुम्हारा अपराध निवृत्त नहीं होगा । इसलिये तुम सबको, मेरे उपदेश का पालन करना चाहिये ॥६३॥

"अतः देखो, केवल मेरे लिये ही जो प्रणाम करना है, उसका फल, पापसमूह को दूर करना ही है । और मेरे लिये श्रद्धापूर्वक किया गया प्रणाम तो अनेक प्रकार के मङ्गलों का भी जनक है । अतः, हे सुन्दर भौंवाली कुमारियो ! अपने-अपने मस्तकों के ऊपर, अञ्जलि बाँधकर, अपनी देहरूपी लता को बिल्कुल सीधी करके, हर्षपूर्वक साक्षात् मेरा प्रणाम कर लो" ॥६४॥

उसके बाद मृगलोचना उन कुमारियों की श्रेणी ने, अपने प्रियतम के वचनों को आगे धरकर, लज्जा को पीछे पटक कर, एवं अपने सौन्दर्य को ही समस्त अङ्गों को ढकनेवाला वस्त्र बनाकर, सीधी

**अथ यथानिदेशं विहिताऽऽचरणप्रपञ्चाः पञ्चालिका दारवीरिव नाट्यमाना नाट्यमानाशयः शयकुशेशयशयसकलवसनः स नम्रमुखीस्ताः प्रति प्रीतमना मनाग् विहसितसितसुधासुधाविताऽधरः प्रत्येकमेव प्रणयरसोत्कटाक्षः कटाक्षकलया निरीक्ष्य निजगाद,—'प्रीतोऽहं वः साधुनाऽधुना निर्व्यलीकेन केनचिद् भावेन भावेन, तदुन्नीयतां करकमलं, नीयतां करकमलंकर्तुमुचितरागं वसनकुलं परिधीयतामुपरि धीयतामुचितचितपरितोषाणां मनोवृत्तिः ।।९६।।**

**गोपीनां स्व-स्व-वस्त्रप्राप्तिः स्वाऽभीष्टसिद्धिश्च**

**इति निगद्य तथा समुन्नीतकरकमलाभ्यः कमलाभ्यधिकसौभगाभ्यो निजकरकमलेन प्रतिजनं तथा समीचीनानि चीनानि समर्पयामास, यथा यथास्वमेव तदा तदापुर्न खलु विपर्ययः पर्ययते स्म ।।९७।।**

---

होकर, खड़ी होकर, नेत्रों को तनिक मूंदकर, अपने हाथों की अञ्जली को मस्तक के अग्रभाग में धारण करते हुए, श्रीकृष्ण को प्रणाम कर दिया ।।९५।।

तदनन्तर अपनी आज्ञा के अनुसार, आचरण का विस्तार करनेवाली, एवं काष्ठ की पुतली की तरह नचाई जानेवाली, एवं विनम्र मुखवाली, उन कुमारियों को कटाक्ष की कला से प्रत्येक को निहारकर, वे श्रीकृष्ण, प्रसन्न मन होकर बोले—उस समय वे अपने अन्तःकरण को भी नचा रहे थे, (**"पञ्चशाखः शयः पाणिः" इत्यमरः । शयः पाणिरेव कुशेशयं कमलं "सहस्रपत्रं कमलं शतपत्रं कुशेशयम्" इत्यमरः । तत्र शेरते इति शयकुशेशयशयानि सकलवसनानि यस्य तथाभूतः । वस्त्राणि दातुं स्कन्धतो हस्ते दधान इत्यर्थः । प्रणयरसेन उत्कटमक्षमन्तःकरणं यस्य सः प्रेमार्द्रचित्त इत्यर्थः**) अपने करकमल में समस्त वस्त्रों को ले रहे थे, अर्थात् वस्त्रों को देने के लिये, अपने कन्धे से हाथ में धारण कर रहे थे, उनका अन्तःकरण प्रेमरस से उत्कट हो रहा था, अर्थात् उनका चित्त, प्रेम से पिघल रहा था । इतनेपर भी उनका अधरोष्ठ, मन्द-मुसकानरूप सफेद सुधा के द्वारा धुला हुआ था । अर्थात् नेक-नेक हँसते हुए, उनसे बोले—(**भां शोभां अवति पुष्णातीति भावस्तेन**) "अरी गोपकुमारियो ! देखो, तुम्हारी शोभा को पुष्ट करनेवाले, तुम्हारे किसी अनिर्वचनीय एवं उत्तम निष्कपटभाव से, मैं अब, तुम सबपर प्रसन्न हो गया हूँ, इसलिये अपने-अपने करकमल को ऊँचा उठा लो, एवं (**करकं दाडिमपुष्पमपि अलंकर्तुमुचितो राग आरुण्यं यस्य तत् । "समौ करकदाडिमौ" इत्यमरः**) अनार के पुष्प को भी अलंकृत करने योग्य, लालिमा से युक्त, वस्त्रसमूह को ग्रहण कर लो, उसके बाद पहन लो । तथा अपनी मनोवृत्ति को, परम उचितरूप से एकत्र किये हुए आनन्दों के ऊपर स्थापित कर लो । अर्थात् अपने-अपने भाव के अनुसार, सुखसिन्धु में निमग्न मनवाली बन जाओ" ।।९६।।

**गोपियों के लिये अपने-अपने वस्त्रों की प्राप्ति एवं अभीष्ट सिद्धि**

इस प्रकार कहकर, तथा उनके कहते ही, करकमल को ऊपर की ओर उठानेवाली, एवं लक्ष्मी से भी अधिक सौभाग्यवाली उन कुमारियों के लिये, श्रीकृष्ण ने प्रत्येक के प्रति, अपने करकमल के द्वारा, उनके सुन्दर वस्त्र इस ढङ्ग से समर्पित किये कि, जिस प्रकार उस समय उन्होंने, अपने-अपने वस्त्र को ही प्राप्त कर लिया; किन्तु किंचिद् भी, विपरीतता नहीं हो पाई । अर्थात् दूसरी का वस्त्र, दूसरी के पास नहीं पहुँच पाया, यही प्रभु की सर्वज्ञता थी ।।९७।।

ततश्च ताः स्वं स्वं ललितांशुकमंशुकमङ्गलतामङ्गलतायां मूर्तिमत्यामिव संङ्गमय्य मदनपताकिनीपताकिनीरजनीराजय इव जयन्ति स्म ॥९८॥

अथ श्रीकृष्णकरकमलपरिमलपरिपूर्णामोदानि पूर्णामोदा निवीय वसनानि सना निर्मलानि सादरदरमन्दाक्षमन्दाक्षताग्रविलोकनकनत्कनककमलाननास्तदङ्गसङ्गसद्भाव-भाविता इव पुलककुलकञ्चुकिततनवो नवोन्मीलदानन्दनिःस्पन्दनिःस्पर्शपरिष्वङ्गमङ्गल-मिवाऽनुभवन्त्यः क्षणमवतस्थिरे स्थिरेण प्रणयभरेण। स च न जुगोप गोपराजयुवराजो गाम्भीर्यम्, यदतः परं परमकोमलताऽमलताधौतहृदयः सदयं समुवाच ॥९९॥

'अयं वः सङ्कल्पः प्रथम इव कल्पक्षितिरुहः
प्ररोहः प्रागेव व्यजनि मम चित्तस्य विषयः।
इदानीं तद्वृद्धयै व्यरचि विविधेयं विरचना
परीक्षा च प्रेम्णो व्यतनि भवतीनां निरुपधेः ॥१००॥

यन्मदभिहितमभि हितमकारि हृदयम्, न कापि वामता मताऽऽसीद् वः, तदयं वो

---

उसके बाद वे कुमारियाँ, सुन्दर किरणोंवाले अपने-अपने वस्त्र को मूर्तिमती अङ्गलतारूप-मङ्गलता में धारण करके, सर्वोत्कर्ष को प्राप्त हो गईं। उस समय वे कन्याएँ, (**मदनस्य कामस्य पताकिनी सौभाग्यवती तत्प्रिया रतिस्तस्याः क्रीडार्थं पताकिन्यः पताकाधारिण्यः रजनीराजय इव कमलिनीश्रेण्य इव। "पताका वैजयन्त्यां च सौभाग्याङ्कध्वजेऽपि च" इति विश्वः। "रजनी नलिनी-रात्रि-हरिद्रा-जतुकासु च" इति मेदिनी**) कामदेव की सौभाग्यवती प्रिया, रतिदेवी की क्रीडा के लिये, पताका धारण करने-वाली कमलिनियों की श्रेणियों की तरह, सर्वोत्कर्ष पा रही थीं ॥९८॥

उसके बाद, पूर्ण आनन्द से युक्त वे गोपकुमारियाँ, श्रीकृष्ण के करकमल के उत्तमगन्ध के सम्बन्ध से, परिपूर्ण आनन्द देनेवाले, एवं 'सना' (सदा) निर्मल रहनेवाले, उन वस्त्रों को धारण करके, आदरपूर्वक थोड़ी-सी लज्जा के द्वारा, तनिक सम्मुख दर्शन से 'कनत्' (शोभायमान) सुवर्ण के कमलों के समान मुखवाली होकर, मानो श्रीकृष्ण के अङ्ग-सङ्ग के सद्भाव से 'भावित' (सुवासित)-सी होकर, पुलकावली से व्याप्त शरीरवाली होकर, तथा नवीनतापूर्वक उत्पन्न होते हुए आनन्द के द्वारा, हिलने से रहित एवं स्पर्श से रहित आलिङ्गनरूप मङ्गलका-सा अनुभव करती हुई, स्थायीस्नेह के भार के कारण, क्षणभर खड़ी ही रह गईं। किन्तु गोपराज-युवराज, वे श्रीकृष्ण, अपने गाम्भीर्य की रक्षा न कर सके। क्योंकि, उसके बाद परमकोमलता की निर्मलता के द्वारा, धुले हुए हृदय से युक्त होकर दयापूर्वक बोले—॥९९॥

"हे गोपकुमारियो! देखो, तुम्हारा यह जो सङ्कल्प है, वह मानो कल्पवृक्ष के प्रथम अंकुर के समान है, एवं मेरे चित्त के गोचर तो, पहले ही हो गया है; अर्थात् तुम्हारे मन का सङ्कल्प, मैंने तो पहले ही जान लिया है। और उसकी वृद्धि के लिये, इस समय मैंने, अनेक प्रकार की दृढ आज्ञामयी विशेष रचना भी कर ली है, तथा तुम्हारे निष्कपट-प्रेम की परीक्षा भी ले ली है ॥१००॥

"क्योंकि तुम सब ने, मेरे मन को लक्ष्य बनाकर, मेरे हितमय वचन का पालन किया है, और

मनोरथः साधु नाऽधुनातनत्वमेति, वासनासनातनत्वेन सह पूर्वपूर्वसिद्ध एव, तदयं नित्यः सत्यः सरसश्च । साधारण्येन ममाऽयं स्वभावः । तथा हि—

स्थवीयस्यानन्दे मयि विनिहितं धौतहृदयै-
र्न रागं रागत्वाश्रयमपि करोमि क्षणमपि ।
परं तु स्वानन्दामृतमयतया तं प्रविदधे
न हि स्वच्छन्दौजा भवति रसकूपोऽन्यरसभाक् ॥१०१॥

भवतीनां तु स्वभावसिद्धानामद्धा नाम स्वभावोऽयं भावो यं श्रीरपि प्रार्थयते । सामान्यानामपि मयि परमे रससिन्धौ कामाद्या नाङ्कुरायन्ते, न क्वथिता न च भृष्टा यवाऽऽदयो हन्त बीजन्ति ॥'१०२॥

इति सरसतर-तरलतालताकुसुममिव परिमलमलनमनोहरं प्रियतम-वचनामृत-

---

तुम्हारी कोई प्रतिकूलता भी सम्मत नहीं हुई । इसी कारण, तुम्हारा यह मनोरथ, ठीक होने से, आजकल के नवीन भावपर नहीं पहुँच रहा है; किन्तु, नित्यसिद्ध भाव को ही प्राप्त करता रहता है । और भक्ति की वासना की सनातनता के साथ, पहले से भी, पहले ही सिद्ध है । इसलिये तुम्हारा यह मनोरथ, नित्य, सत्य एवं सरस, अर्थात् प्रेममय है । और साधारणता से मेरा यह स्वभाव है, देखो, मैं, परममहान् आनन्दस्वरूप हूँ । अतः, विशुद्ध हृदयवाले जनों के द्वारा, मेरे में स्थापित किये हुए काममय अनुराग को, क्षणभर भी अनुराग के भाव का आश्रय भी नहीं बनाता हूँ । परन्तु अन्त में, उसी काममय अनुराग को, अपने आनन्दरूप अमृतमय वना लेता हूँ । अर्थात् मेरे सुख की प्राप्तिरूप अमृतवाला बना लेता हूँ । तात्पर्य—आश्रय के सुख के तात्पर्य की भावना से, काममय अनुराग भी, यदि मेरे में लगा दिया गया तो, वह, मुझे सुख देने की भावना के अभिप्राय से, प्रेममय रूप से ही फलित हो जाता है । क्योंकि देखो, स्वतन्त्र प्रभाववाला, जो 'रस' (पारा) का कुआँ है, वह दूसरे रस का सेवन कभी नहीं करता । बल्कि, उस रसकूप में यदि दूसरा रस भी डाल दिया जाता है, तो वह भी, अपने स्वरूप को छोड़कर, लवण की खान की तरह, तत्स्वरूपता को ही प्राप्त हो जाता है ॥१०१॥

"और तुम सब तो, स्वभाव से सिद्ध हो; अतः, तुम्हारा जो यह स्वभाव है, 'अद्धा' (साक्षात्) स्पष्टरूप से (भां कान्ति अवति रक्षतीति भावः) कान्ति को धारण करनेवाला है । तुम्हारे जिस स्वभाव को तो, लक्ष्मी भी चाहती रहती है; उसकी प्राप्ति की प्रार्थना भी मुझ से करती रहती है, और देखो, मैं, परमरस का समुद्र हूँ । अतः मुझ में, सामान्य-व्यक्तियों के द्वारा लगाये हुए कामादिक भाव भी, अंकुरित नहीं होते । जैसे उबाले हुए या भुने हुए, जौ आदि धान्य, बीजोंका-सा आचरण नहीं करते, अर्थात् शुद्ध बीजों की तरह अंकुरित नहीं होते । तात्पर्य—जिन्होंने अपना मन और प्राण, मुझ में समर्पित कर रखे हैं, उनकी काम-भावना, उनको सांसारिक भोगों की ओर ले जाने में समर्थ नहीं होती । (**तथाचोक्तं भगवता—"न मय्यावेशितधियां कामः कामाय कल्पते । भर्जिता क्वथिता धाना प्रायो बीजाय नेष्यते ॥"** (भा० १०।२२।२६)" ॥१०२॥

इस प्रकार अतिशय सरस एवं प्रेममयी आर्द्रता से चञ्चलतारूप लता के पुष्प की तरह, एवं

मृतमेव मन्यमाना मानातीतहर्षोत्कर्षोत्कमनसो मनसो द्रुतस्येव शीकर-निर्गममिवानन्दाश्रु-कण-निःस्यन्दमभिनयन्त्यो निरुत्तरमेव किञ्चिदाकुञ्चितेक्षणं क्षणं तस्थुः ॥१०३॥

तदनुत्तमप्रणयकलाकलालापकण्ठीः कलकण्ठीरिव शिशिरसमयाऽवसानसानन्दतया कण्ठगुम्फितकूजिता जितारिरथ पुनराललाप,—'अयि व्रजत व्रजतलमागामिनीः क्षणदाः क्षणदाः समया मया सह रन्तव्यम्,सिद्धा एव भवत्यः, स्तोभवत्यः स्तोकमपि मा भवन्तु'इति लब्धाश्वासाः श्वासाऽनिलधूताऽधरकिसलयं सलयं दलदिन्दीवरवरवर्षणमिव कटाक्षापातपात-परम्परां तदुपरि परिकल्प्य कृच्छ्रेणैव व्रजं व्रजन्ति स्म ॥१०४॥

इत्यानन्दवृन्दावने कैशोरलीलालताविस्तारे वस्त्राऽपहरणं
नाम द्वादशः स्तवकः ॥१२॥

---

उत्तमगन्ध के सम्बन्ध से मनोहर, प्रियतम के वचनामृत को सत्य ही मानती हुईं, अपरिमित हर्ष के उत्कर्ष से उत्कण्ठित मनवाली होकर, मानो द्रवीभूत हुए मन के बिन्दुकणों के निकलने की तरह, आनन्द-मय अश्रुकणों के झरनेका-सा अभिनय दिखाती हुईं, वे कुमारियाँ, क्षणभर तो निरुत्तर ही होकर, कुछ नेत्र मूँदकर खड़ी रहीं ॥१०३॥

उसके पश्चात्, कामादि शत्रुओं को जीतनेवाले श्रीकृष्ण, 'शिशिरऋतु' का समय बीत जानेपर, आनन्द के भाव से जिनकी ध्वनि, कण्ठ में ही गुंफित (गुथी) हुई है, उस प्रकार की कोयलश्रेणि की तरह, श्रीकृष्ण के सर्वोत्तम प्रेम के कारण, सुमधुर अस्फुट कण्ठ के आलापवाली, उन कुमारियों के प्रति—(यहाँ-पर उन गोपियों के अस्पष्ट आलाप से, यह ध्वनि निकलती है कि, "अरी सखि ! प्रियतम के वचन सुन रही है क्या ? यदि सुन रही है तो, कुछ प्रत्युत्तर भी तो दे दे।" वह—"अरी ! मैं तो, प्रत्युत्तर देने में समर्थ नहीं हूँ। यदि तेरी उत्कण्ठा है, तो तू ही, निःशङ्क होकर, उनसे कुछ पूछ ले।" इस प्रकार उनका परस्पर धीरे-धीरे वार्तालाप भी हुआ होगा) श्रीकृष्ण पुनः—"अरी गोपकुमारियो ! देखो, अब तो तुम व्रज में अपने-अपने घर चली जाओ, एवं आगे निकट में ही आनेवाली तथा आनन्द देनेवाली जो रात्रियाँ हैं, उनमें मेरे साथ विहार करना। और तुम सब तो नित्यसिद्धा हो। इसलिये थोड़ी-सी भी रुकावट या अड़चन से युक्त मत होओ।" इस प्रकार आश्वासन का लाभ करके, वे कुमारियाँ, अपने-अपने अधरपल्लव को श्वासवायु से कम्पित करके, एकसाथ मिलकर, खिले हुए नीलकमलों की श्रेष्ठवर्षा की तरह, तत्काल गिराये हुए कटाक्षों की परम्परा को, श्रीकृष्ण के ऊपर फैंककर, कष्टपूर्वक ही व्रज में गईं ॥१०४॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित-श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कैशोरलीलालताविस्तारे
वस्त्राऽपहरणं नाम द्वादशः स्तवकः सम्पूर्णः ॥१२॥

## त्रयोदशः स्तवकः

### यज्ञपत्नीष्वनुग्रहः

#### श्रीकृष्णेन सखीन् प्रति वृन्दावनीय-वृक्षस्तुतिः

अथ भगवाननु गवाऽननुसन्धानं क्षपितबहुकालोऽकालोपनतं किमपि मधुररसकोमलता-लताफलमिवाऽन्तराऽन्तराऽऽस्वाद्य पुनर्गोचारणकुतूहलिना हलिना सह सहजलीलाली-लावण्यभाजां सहचराणामपि सङ्गसङ्गत्वरत्वरतया सादरेण सोदरेण सोत्कर्षमानन्दितेन नन्दितः सहचरैरपि चाऽभिनन्दितो वनमध्यमवजगाहे ॥१॥

अवगाह्य च सरसमधुरं मधुरञ्जिना वचसा च सादरं सोदरं सोऽयं वयस्यविशेषान् वयस्यविशेषानपि सम्बोधयति स्म,—'तत्रभवन् भवन्नार्य ! रभसाऽस्तोक स्तोककृष्ण ! अये उरुचिरांशो रुचिरांशो ! हन्त सकलसौभगश्रीदामन् श्रीदामन् ! अयि प्रणयवसुबल सुबल ! भोः प्रेमयशोनिवहेऽर्जुन हेऽर्जुन ! हंहो प्रणयविशाल विशाल ! हन्त श्रीमन्नोजस्विन्नोजस्विन् !

---

## तेरहवाँ स्तवक

### यज्ञपत्नियोंपर अनुग्रह

#### श्रीकृष्ण के द्वारा सखाओं के प्रति वृन्दावन के वृक्षों की स्तुति

इस तेरहवें स्तवक में, भगवान् ने अपने भक्तरूप यज्ञपत्नियों से, भात खाने की प्रार्थना की, एवं यज्ञपत्नियों की अपने निकट रहने की प्रार्थना अङ्गीकार नहीं की। तथा सायंकाल में सभी गोपियों को आनन्द से व्याकुल कर दिया, यह लीला वर्णित होगी।

वस्त्रहरण-लीला के बाद, भगवान् श्रीकृष्ण, गोगण का अनुसन्धान न करके, अर्थात् वस्त्रहरण-लीला के आवेश से, गोचारण को भी भूलकर, बहुत-सा समय बिताकर, असमय में ही प्राप्त हुए किसी अनिर्वचनीय पदार्थ को, मधुररस की कोमलतारूप लता के फल की तरह, बीच-बीच में आस्वादन करके, पुनः गोचारण के कौतूहल से युक्त बलदेवजी के साथ, स्वाभाविकी लीलाश्रेणी के सौन्दर्य से युक्त सखाओं के सङ्ग में जाने के स्वभाववाली शीघ्रता से उत्कर्षपूर्वक आनन्दित हुए, एवं आदर से युक्त, अपने सहोदर भाई, श्रीबलदेवजी के साथ प्रसन्न होकर, तथा सखाओं के द्वारा भी अभिनन्दित होकर, वन में विहार करने लग गये ॥१॥

कुछ देरतक वन में भ्रमण करके, वे ही श्रीकृष्ण, अपने बड़ेभाई बलदेव को, एवं (**वयसि विशेषमप्राप्तान् तुल्यवयस्कानित्यर्थः**) समान अवस्थावाले विशिष्ट सखाओं को, रसभरी मधुरतापूर्वक एवं आदरपूर्वक, मधु से भी मीठे वचन से सम्बोधित करते हुए—"हे परमपूजनीय ! बड़े भैयाजी ! हर्ष एवं वेग से परिपूर्ण ! स्तोककृष्ण ! हे 'रुचिर' ! (सुन्दर !) अंशो ! भैया ! क्रीडायुद्ध में तुम्हारे शरीर की विशाल किरणें बहुत देरतक व्याप्त रहती हैं। अहह ! हे सखे ! श्रीदामन् ! तुम तो, समस्त सौभाग्यरूप शोभा से युक्त माला पहने रहते हो। हे प्रेमरूप धन से सबल ! सुबल ! हे भैया ! अर्जुन ! तुम तो, प्रेमरूप यश के समूह में 'अर्जुन' (शुक्लवर्ण) ही हो ! अरे भैया विशाल ! तुम तो, स्नेह में भी विशाल हो। अहह ! हे श्रीमन् ! ओजस्विन् ! तुम तो, पूरे 'ओजस्वी' (बलवान्) हो ! हे प्रिय ! देवप्रस्थ ! तुम तो,

**अङ्ग प्रणयगिरिदेवप्रस्थ देवप्रस्थ ! हन्त भो मनोरथरथवरूथप वरूथप ! दृश्यतां दृश्यतां गतेयं विपिनश्रीः ॥२॥**

**यत्र द्रुमा विद्रुमाऽविशिष्टकिसलयाः सलया इव, येषां च सर्वापत्त्राणि पत्त्राणि, परितः सम्परिवृताऽऽशाखाः शाखाः, विविधविहङ्गविटपा विटपाः, वशीकृतसुमनसः सुमनसः, परुषापरुषाऽपरुषाणि गुम्फलानि फलानि ॥३॥**

**तिष्ठतु तावदेषां वृन्दावनतरूणां रामणीयकम्, सुरसामान्यानां सामान्यानां च तरूणां जन्म परमसाधीयः । यतः पत्त्रैरेव शराः परसुखदाः परसुखदा भवन्ति, सुमनोभिरेव साधवः, फलैरेव पुण्यकर्माणि, त्वग्भिरेव शार्दूलाः, समिद्भिरेव क्षत्रियाः, भस्मीभावैरेव पारदाः, तरवस्तु पत्त्रसुमनःफलत्वक्समिद्भस्मभिरेव, तत् खलु तरुजन्म सकलप्राणिसार्थसार्थकम् ॥'४॥**

---

प्रेमरूप गिरिराज के शिखर ही हो ! अहह ! हे भैया वरूथप ! तुम तो, मनोरथरूप रथ के 'वरूथ' (कवच) की भी रक्षा करनेवाले हो ! (**"वरूथो रथगुप्तौ स्याद् वरूथं वर्मवेश्मनोः" इति विश्वः**) अरे भैयाओ ! देखो, यह वृन्दावन की शोभा तो, दर्शन करने योग्य हो रही है ॥२॥

"देखो, वृन्दावन में जो वृक्ष हैं, वे सब, 'विद्रुम' (प्रबाल)-नामक मणियों के समान लालवर्णवाले नवपल्लवों से युक्त है, एवं 'सलया इव', अर्थात् परस्पर में मिले हुए-से प्रतीत हो रहे हैं । अथवा पत्रों की चञ्चलता एवं भ्रमरों की झङ्कार, तथा कोकिलों की ध्वनि के द्वारा, मानो नृत्य-गीत-वाद्य आदि की ताल को धारण कर रहे हैं । (**"लयो विनाशे संश्लेषे साम्ये तौर्यत्रिकस्य च" इति विश्वः**)" एवं जिनके पत्र भी, सब प्रकार की आपत्तियों से रक्षा करनेवाले हैं । एवं जिनकी शाखाएँ भी, (**सम्यक् परिवृता आशा-दिशः खं आकाशं च याभिस्ताः**) समस्त दिशाओं को तथा आकाश को भी, भली प्रकार व्याप्त करनेवाली हैं । एवं जिनकी डालियाँ भी, (**विविधा विहङ्गाः पक्षिण एव विटाः कामुकास्तानपि पान्तीति तथा**) अनेक प्रकार के पक्षीरूप कामुक-जनों की भी, रक्षा करती रहती हैं । एवं जिनके पुष्प, देवताओं को भी, वश में करनेवाले हैं । तथा जिन वृक्षों के फल भी, 'परुषा', 'परुषा' प्रत्येक गाँठ से सरस हैं, एवं (**गुंफो ग्रन्थनं तं लान्तीति तानि । 'परुषा' इति तृतीयैकवचने । "ग्रन्थिर्ना पर्व-परुषी" इत्यमरः**) प्रत्येक डाली-पर गुथे हुए हैं ॥३॥

"अरे भैयाओ ! इन वृन्दावन के वृक्षों की मनोहरता को तो दूर रहने दीजिये; किन्तु, (**सुर-सामान्यानां अर्थात् शोभने रसे आ सम्यक् मान्यानां माननीयानां**) अपने सुन्दर रसों के द्वारा, भली प्रकार सम्माननीय 'सामान्य' (साधारण) वृक्षों का जन्म भी, परमश्रेष्ठ है । क्योंकि देखो, बाण तो अपने पक्षों के द्वारा ही, (**परेषां सुखं द्यन्ति खण्डयन्तीति परसुखदा-शत्रुसुखखण्डकाः । परेभ्यः सुखं ददतीति, परसुखदा भवन्तीति सर्वत्राऽन्वेति, कर्माणीत्यत्र तु लिङ्ग-विपरिणामेनैव**) शत्रुओं के सुख का खण्डन करके ही, दूसरों को सुखदायक होते हैं; एवं साधुजन भी, अपने सुन्दर मनों के द्वारा ही, दूसरों को सुखदायक होते हैं; एवं पुण्यमय कर्म भी, स्वर्ग आदि फलों के द्वारा ही, दूसरों को सुखदायक होते हैं; एवं शार्दूल, अर्थात् व्याघ्रगण भी, **"मोक्षश्रीर्व्याघ्रचर्मणि"**, अर्थात् व्याघ्र की 'चर्म' (छाला)पर बैठकर, भजन करने से, मोक्षरूप सम्पत्ति की प्राप्ति हो जाती है, इस प्रमाण से, केवल अपनी त्वचाओं के द्वारा ही, दूसरों के सुखदायक होते हैं; एवं क्षत्रियजन भी, (**समिद्भिः साधुजनरक्षार्थं कृतैः युद्धैः**) सज्जनों की रक्षा के

**इत्यनुपममनोहरं निगदन्ननुगवीनोऽनुगवीनो धेनुगणाऽवनवनलीलालसो लालसो वयस्यानां हेतोरुदन्यादन्यादकृतालसस्य सस्यदयातिहीनं गवां गणं मिहिरदुहितृरोधोऽरोधोदयं प्रापिपयिषुः पिपयिषुश्च परमां प्रीतिमन्तरेण क्षितिजसन्तासन्तरेण क्षितिजन्म नालोक्य-भावैर्वयस्यैर्वयस्यैकरूप्यं गतैः सह स ह सहसाग्रजोऽग्रजोषमुपससर्प ॥५॥**

**स सर्पराजदमनो मनोज्ञचरितस्तरणितनयातटीगा गाः पाययामास । पयः पिबन्तीषु नैचिकीषु चिकीषुरपदवीदवीयसीनां विप्रभार्याणां विप्रभार्याणां मनोरागं रागं तरुमूल-मालम्ब्य कृतविश्रामः स उच्चैः शुशुभे ॥६॥**

**क्षुधित-सखीनां श्रीकृष्ण-बलदेवनिकटे निवेदनम्**

**शुभे तस्मिन् समये धेन्ववनविहारवनविहारक्लान्ताः प्रातरकृताहारा नीहारानीत-**

---

लिये, किये गये युद्धों के द्वारा ही, दूसरों के सुखदायक होते हैं; तथा 'पारदाः' (पारा) भी, स्वयं भस्मीभूत होकर ही, दूसरों के सुखदायक होते हैं; किन्तु वृक्ष तो, अपने पत्र-पुष्प-फल-त्वचा-लकड़ी-एवं भस्म आदि सभी वस्तु के द्वारा, सभी के लिये सदैव सुखदायक हैं । अर्थात् पूर्वोक्त व्यक्ति तो, अपनी-अपनी एक-एक वस्तु के द्वारा, सभी के अस्थायी सुखदायी होते हैं; किन्तु वृक्ष तो, अपनी सभी वस्तुओं के द्वारा, शत्रु-मित्र आदि के भेद को छोड़कर, सभीजनों के सदा-सर्वदा सुखदायी हैं । इसलिये वृक्षमात्र का जन्म, समस्त प्राणीसमूह के विषय में सार्थक है । [तात्पर्य—किन्तु, याज्ञिक-ब्राह्मणों का जन्म, निरर्थक है । यह आगे होनेवाली लीला के अभिप्राय की सूचना है । अर्थात् वृक्ष तो, अचेतन होकर भी, मेरी सेवा करते हैं । एवं कंस के याज्ञिक-ब्राह्मण तो, सचेतन होकर भी, मेरी सेवा से वञ्चित रहने के कारण, प्रायः अचेतन ही (रहे]" ॥४॥

इस प्रकार सखाओं के साथ, अनुपम एवं मनोहरतापूर्वक कहते हुए, गोगण के पीछे-पीछे चलते हुए, (**अनुगानां वोः कान्तिरिच्छा तस्या इनः प्रभुः**) एवं सखाओं की इच्छा के स्वामी श्रीकृष्ण, गोगण की रक्षावाली वन की लीला में, सरस होकर, सखाओं की लालसा से युक्त होकर, अथवा सखाओं में सुशोभित होकर, (**'लस कान्तौ' उदन्यां पिपासां ददातीति स चासौ न्यादो नितरामदनं च तेन कृतस्य अलसस्य हेतोः स-स्यदया सवेगया गत्या दीनं गवां गणं मिहिरदुहितुर्यमुनाया रोधः पुलिनं प्रापिपयिषुः प्रापयितुमिच्छुः, कीदृशं रोधः, न रोधस्य आवरणस्य उदयो तत्र तत् । पिपयिषुः जिगमिषुः 'पय गतौ'**) एवं प्यास को देनेवाले अतिशय भोजन से किये हुए आलस्य के कारण, वेगवाली गति से रहित गोगण को, रुकावट से रहित यमुना के तीरपर पहुँचाने की इच्छा से युक्त होकर, परमप्रीतिपर जाने की इच्छा से युक्त होकर, वृक्षों के बीच से जानेवाले मार्ग से, एवं पृथ्वीपर जन्म लिये बिना जिनका भाव नहीं देखा जा सकता, तथा अवस्था में एक-से रूपवाले, उन समस्त सखाओं के साथ, अधिक प्रीतिपूर्वक, यमुना के तीर के निकट आ गये ॥५॥

वहाँ आते ही, मनोहर चरित्रवाले एवं कालियनाग का दमन करनेवाले श्रीकृष्ण ने, यमुना के तटपर विद्यमान, सभी गैयाओं को जल पिला दिया । एवं गैयाएँ, जब जलपान कर रही थीं, तब वहाँ के मार्ग से अतिशय निकटवर्तिनी, एवं विशिष्टप्रभा से श्रेष्ठ उन ब्राह्मणियों के, मन को लगानेवाले अनुराग को जानने की इच्छा से युक्त होकर, वे श्रीकृष्ण, किसी वृक्ष के मूल का आश्रय लेकर, विश्राम करते हुए, विशेष सुशोभित हो गये । (**चिकीषुरिति 'कि ज्ञाने' धातोः**) ॥६॥

ग्लानिकमलवदनाः सर्व एव सखायः सममशनायया नाययामासिरे ग्लानिं यदि, तदाऽमो तदाऽमीलन्मोदा इव श्रीरामदामोदरयोर्मदामोदरयोः सोदरयोर्द्रुतमभ्यासमभ्यासन्नाः कातरतया जगदुः,—'जगदुत्तमतममहोऽभिराम राम महाबाहो नवाम्बुवाहकृष्ण कृष्ण महाभुज भुजगविषवदतिकरालया बुभुक्षयाऽक्षया जठरपिठरपिपीडयिषा नो व्यतनि। तन्निमानमपि नोपलभामहे निर्वृतेः, तदुपशमनमननमनुविधीयतां तत्रभवद्भ्यां भवद्भ्याम् ॥'७॥

### श्रीकृष्णेन तेषां याज्ञिकविप्रसमीपे प्रेषणम्

इति कुन्दसुभगदत्सु गदत्सु कोमलमना मनाक् स्मितं विधाय समुपदिदेश देशकालोचितं चितं प्रणयेन,—'भो भो यद्येवं क्षुद्बाधामनुभवन्तो भवन्तो विमनायन्ते, तदा तदाबाधाप्रशमनाय शमनायस्तं यदुच्यते, तदाकलयन्तु। इत एवाऽदूरे दूरेक्षिणो महान्त ऊर्वीगीर्वाणा निर्वाणानिर्वचनीयश्रद्धालवोऽलवोदित्वरप्रभावा भावाधिक्येन सत्रमाङ्गिरसं नाम रसं नाम मूर्तिमन्तमिवारब्धवन्तः, सन्तत-तत-बहुजन-भोजनभोज्ज्वलयशसः शसनविमुखा ज्ञानदशमिनोऽज्ञानदशमिनो भवन्ति द्वितीयाश्रमिणः श्रमिणः। तानुपगम्य प्रणम्य प्रणय-

---

### क्षुधार्त-सखाओं का श्रीकृष्ण-बलदेव के निकट निवेदन

उसी मङ्गलमय समय में, गोपालन के समय के विचरण एवं वनविहार से श्रान्त हुए, एवं प्रातःकाल भी आहार न करनेवाले, एवं तुषार के कारण ग्लानि को प्राप्त हुए कमल के समान मुखवाले, सभी सखा, भूख के द्वारा जब एकसाथ ही ग्लानिपर पहुँचा दिये गये, तब वे सब सखा, उत्पन्न होनेवाले आनन्द से रहित-से होकर, **(मदस्य कस्तूर्या आमोदं सौगन्ध्यं रातः गृह्णीत इति तयोः, अभ्यासं निकटम्)** कस्तूरी की सुगन्धि को ग्रहण करनेवाले, 'श्रीकृष्ण-बलदेव'-नामक दोनों भाइयों के निकट शीघ्र ही आ कर, कातरतापूर्वक—"हे भैया बलराम ! आप तो, जगत्भर में सर्वोत्तम हो ! अपने शारीरिक तेज से भी मनोहर हो, तथा लम्बी भुजाओंवाले हो ! हे भैया कृष्ण ! तुम, नूतनजलधर के समान श्यामवर्णवाले हो ! लम्बी भुजाओंवाले हो ! देखो, भैयाजी ! सर्प के विष की तरह, अत्यन्त भयङ्कर भूख ने, हमारे पेटरूपी बटलोई को, अनन्त पीडा देने की इच्छा विस्तारित कर दी है। उसी के कारण, सुख का लेश भी नहीं प्राप्त कर रहे हैं। इसलिये हमारे सम्माननीय, तुम दोनों भाइयों को, उस भूख के उपशमन के उपाय का 'मनन' (चिन्तन) कर लेना चाहिये" ॥७॥

### श्रीकृष्ण के द्वारा उनको याज्ञिक-ब्राह्मणों के निकट भेजना

कुन्द की कलिका के समान सुन्दर दाँतोंवाले, समस्त सखा, जब इस प्रकार कह रहे थे, तब अतिशय कोमल मनवाले श्रीकृष्ण, कुछ धीरे-से मुसकार, देश-काल के योग्य एवं स्नेह से व्याप्त, कुछ उपदेश देने लगे—"अरे भैयाओ ! तुम सब, यदि इस प्रकार की भूख की बाधा का अनुभव करते हुए दुःखित मनवाले हो रहे हो, तो उस भूख की बाधा की शान्ति के लिये, मैं, आयासरहित जिस सुख को कहता हूँ, उसको सुन लीजिये। देखो, यहाँ से निकट ही, बहुत-से श्रेष्ठ ब्राह्मणों ने, 'अङ्गिरस'-नामक यज्ञ, मूर्तिमान् रस की तरह, भाव की अधिकतापूर्वक आरम्भ कर दिया है। वे सब दूरदर्शी हैं, **(निर्वाणैर्मुनिभिरप्यनिर्वचनीया या श्रद्धा तद्वन्तः। "निर्वाणो मुनिवह्न्यादौ" इत्यमरः)** एवं मुनियों के द्वारा भी, अकथनीय श्रद्धावाले हैं, विशालतापूर्वक प्रगट होनेवाले प्रभाव से युक्त हैं, एवं निरन्तर विस्तृत

**साध्वसभक्तिपुरःसरं जनं जनमामन्त्र्य महामहिमवर्याणामार्याणामाह्वयं मम च गृहीत्वा हीत्वा नातिनिकटं प्रकटं प्रश्रयेण भक्ष्याणि याचध्वम्। या च ध्वंसकरी याच्ञाया न सा त्रपाऽत्र पालनीया, निरपत्रपा हि स्वार्थसाधका भवन्ति ॥'८॥**

**इति भगवताऽऽदिष्टा दिष्टातीताः प्रमुदितहृदया हृदयालवस्तन्मार्गमार्गणनिपुणाः कियद्दूरमुपव्रज्य व्रज्यजातालस्या लालस्यालाघवसत्वराश्च पुरः पुरश्च तेषां ददृशुराभीर-दारकाः ॥९॥**

**सखिभिर्यज्ञस्थलस्य निरीक्षणम्**

**ततश्च प्राज्य-प्राज्य-गन्धि-धूम-ध्वज-धूमध्वज-निवहेन नयनानन्ददम्, तत्सौरभ-रभसेन घ्राणतर्पणम्, प्रकटतर-तद्गन्ध-समीर-समीरण-स्पर्शामोदेन त्वगामोदकम्, साम विकस्वरस्वरमावहता गानेन श्रवणरसायनम्, आशोभिष्यमाणशोभिष्यमाणभक्ष्यलिप्सया रसनारसनायकमित्येवमनेकेन्द्रियप्रियं यज्ञवाटं प्रविविशुः ॥१०॥**

---

बहुत-से जनों के भोजन की व्यवस्था की कान्ति से उज्ज्वल यशवाले हैं, हिंसा से विमुख हैं, ज्ञानवृद्ध हैं, (**"वर्षीयान् दशमी ज्यायान्" इत्यमरः। अज्ञानं घ्नन्ति खण्डयन्तीति अज्ञानदाश्च ते शमिनः शान्ताश्चेति ते**) अज्ञान को खण्डित करनेवाले हैं, अतः स्वयं शान्त हैं, गृहस्थाश्रमवाले हैं, तथा वैदिकक्रिया के परिश्रम में लगे रहते हैं। तुम सब, उनके निकट जाकर, स्नेह, भय, एवं भक्ति-श्रद्धापूर्वक उनको प्रणाम करके, प्रत्येकजन को सम्बोधित करके, महामहिमशाली हमारे बड़े भैयाजी का नाम लेकर तथा मेरा नाम लेकर, और 'हि' (निश्चित) ही अत्यन्त निकट न जाकर, नम्रतापूर्वक स्पष्टरूप से, खाद्यपदार्थों को माँग लेना। और देखो, याचना का विनाश करनेवाली जो लज्जा है, उसको ब्राह्मणों के घर में नहीं रखना। क्योंकि, "लज्जा से रहित व्यक्ति ही, अपने स्वार्थ के साधक होते हैं" यह बात प्रसिद्ध है" ॥८॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण भगवान् के द्वारा आदिष्ट हुए, वे गोपबालक, यद्यपि 'दिष्टातीत', अर्थात् शुभाशुभ कर्म से शून्य, नित्यसिद्ध थे, तथा 'हृदयालु', अर्थात् सहृदय, भावुक, एवं सुशील भी थे, एवं उन ब्राह्मणों के मार्ग का अन्वेषण करने में भी निपुण थे, तथापि श्रीकृष्ण के आदेश से, हृदय से प्रसन्न होकर, कुछ दूर जाकर, गन्तव्य स्थानपर जाने के विषय में उत्पन्न हुए आलस्य से युक्त होकर, तो भी लालसा की विशालता से चलने में शीघ्रता से युक्त होकर, आगे की ओर उन ब्राह्मणों के पुरों को देखने लग गये ॥९॥

**सखाओं के द्वारा यज्ञस्थल का निरीक्षण**

उसके बाद, यज्ञस्थल में प्रविष्ट हो गये। वह यज्ञस्थल, अधिक मात्रावाला सर्वोत्कृष्ट जो घृत, उस प्रकार के घृत की सुगन्धि से युक्त 'धूमध्वज' (यज्ञ की अग्नि) की धूमरूप ध्वजाओं के समूह के द्वारा, दर्शकों के नेत्रों को आनन्ददायक था; एवं हवन की सुगन्धी के वेग के द्वारा, नासिका का तृप्तिकारक था; एवं अतिशय प्रकट उस हवन की गन्ध से युक्त, वायु के सञ्चालन के स्पर्श की प्रसन्नता के द्वारा, त्वचा को आनन्ददायक था; एवं सामवेद के स्पष्ट सुनाई देनेवाले स्वर को धारण करनेवाले गान के द्वारा, कर्ण-रसायन था; तथा (**आशां उभिष्यमाणं पूरयिष्यमाणं च तत्कृष्णसभां प्राप्य शोभिष्यमाणं चेति "उभ उम्भ**

**प्रविश्य च रघुनायकमिव त्रेतावतारम्, कोशलापुरमिव विसरयूपारम्, भगीरथमिव समुन्नीतप्राग्वंशम्, असमाप्तब्रह्मचर्यं विप्रदारकमिव समेखलकुण्डलांसम्, रसिकजनहृदयमिव प्रविष्टरसंपूर्णम्, निमन्त्रणार्थपाकस्थलमिव प्राज्यस्थालीकम्, विरहिणीजन-नयनयुगलमिव सदाश्रुवासम्, वर्षानद-नदीकदम्बमिव विशालपूर्णपात्रम्, दुरीश्वरसद इव साधुमृदुलूखल-मुषलम्, क्षत्रियकुलमिव समित्कुशलम्, महेशमिव सहोमं यज्ञागारम्, उपायचतुष्कमिव सामप्रधानम्, विलासिवक्षःस्थलमिव पदकक्रमकम्, मुनिकदम्बकमिव सुजटम्, तरुणीस्तन-**

---

**पूरणे" तथाभूतं यद् भक्ष्यं तस्य लिप्सया प्राप्तीच्छया रसनायै जिह्वायै रसनायकं, रसप्रापकं प्राप्तेः पूर्वमपि स्वाददायकमित्यर्थः)** आशा को पूर्ण करनेवाले एवं श्रीकृष्ण की सभा में पहुँचकर सुशोभित होने-वाले, भक्ष्यपदार्थ की प्राप्ति की इच्छा के द्वारा, जिह्वा के लिये रसदायक था; अर्थात् प्राप्ति से पहले भी स्वाददायक था। इस प्रकार वह यज्ञस्थल, अनेक इन्द्रियों को प्रिय था ॥१०॥

वे सखा, यज्ञस्थल में प्रविष्ट होकर, यज्ञभवन को देखने लग गये। वह यज्ञभवन, त्रेता में अवतार लेनेवाले श्रीरघुनाथजी की तरह 'दक्षिणाग्नि, गार्हपत्य, आहवनीय'-नामक तीन अग्नियों के अवतरण, अर्थात् सन्निधि से युक्त था। अयोध्यापुरी, जिस प्रकार विशिष्ट सरयूनदी के पार है, उसी प्रकार वह यज्ञभवन भी, 'यूप' (स्तम्भ)समूह से युक्त था। भगीरथजी ने, जिस प्रकार अपने पूर्वजों का उद्धार कर दिया था, उसी प्रकार वह यज्ञभवन, हविर्गृह की पूर्व की ओर यजमान के घर से युक्त था। जिसका ब्रह्मचर्यव्रत समाप्त नहीं हुआ है, उस प्रकार का ब्राह्मण का बालक, जिस प्रकार कमर में मेखला से तथा कन्धेपर धरी हुई मूंज की रस्सी से युक्त होता है, उसी प्रकार वह यज्ञभवन भी, वेदी एवं अनेक प्रकार के अग्निकुण्डों के विभागों से युक्त था। भगवद्रसिकजनों का हृदय, जिस प्रकार प्रविष्ट हुए भक्तिरस से परिपूर्ण रहता है, उसी प्रकार वह यज्ञभवन, प्रकृष्ट 'विष्टर' (दर्भमुष्टि) से सम्पूर्ण था। अनेक व्यक्तियों के निमन्त्रण के लिये प्रस्तुत पाकशाला, जिस प्रकार बहुत-सी थाली-बटलोई आदि से युक्त होती है, उसी प्रकार वह यज्ञभवन भी, 'प्राज्य' (श्रेष्ठघृत)स्थाली एवं 'क' (जल) से युक्त था। विरहिणी-नारी के दोनों नेत्र, जिस प्रकार सदा बहनेवाले आँसुओं के निवास से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वह यज्ञ-भवन, अग्निकुण्ड में हवि को फेंकनेवाले 'स्रुवा'-नामक पात्रों की कान्ति से युक्त था (**अस गतिदीप्त्या-दानेषु**)। एवं वर्षाकालीन नद तथा नदियों का समूह, जिस प्रकार 'विशाल' (विस्तृत) एवं पूर्णरूप से भरे हुये 'पात्र' (मध्यभाग) से युक्त होता है, उसी प्रकार वह यज्ञभवन, स्थाली आदि बड़े-बड़े पात्रों से युक्त था। एवं दुष्टराजा की सभा, जिस प्रकार (**साधूनां मृदूनां च या लूः छिदा तस्यां विषयभूतायां खला एव मुसलरूपा यत्र तत्। पक्षे—साधु यथा स्यात्तथा मृद्नातीति साधुमृद् उलूखलं च मुसलं च यत्र तम्)** साधुओं को एवं कोमल प्रकृतिवाले जनों को छेदन करने के विषय में, खलजनरूप मूसलों से युक्त होती है, उसी प्रकार वह यज्ञभवन, हवन की सामग्री को अच्छी प्रकार कूटनेवाले ऊखल-मूसल से युक्त था। एवं क्षत्रियों का कुल, जिस प्रकार 'समित्' (युद्ध) में कुशल होता है, उसी प्रकार वह यज्ञभवन भी, समिधा एवं कुशाओं से युक्त था।

एवं शङ्करजी, जिस प्रकार 'उमा' (पार्वती) के सहित ही रहते हैं, उसी प्रकार वह यज्ञभवन भी, होम के सहित ही था। एवं वह यज्ञभवन, गान को धारण करनेवाले विशिष्ट धनवाले याज्ञिकजनों से व्याप्त था। (यहाँपर 'प्रधनेज्याशील' ही विशेष्यपद है) ईश्वर के श्रेष्ठ उपासकजन, जिस प्रकार समय-असमय के ज्ञाता होते हैं, उसी प्रकार याज्ञिक भी, प्रातःकाल एवं मध्याह्नकाल आदि में, असम-यज्ञ को

युगलमिव सुसंहितम्, गानं दधानैरीश्वरवरोपासकैरिव समयासमयज्ञैः, कोदण्डैरिव प्रधनेज्याशीलैः समाकीर्णं ददृशुः ॥११॥

### ब्राह्मणेभ्यः सखीनां निवेदनम्

दृष्ट्वा च निःसाध्वसमेव शनैः शनैः पुरत उपगम्य त उपगम्यमानहोमधूमधूति-सुरभिपवनतर्पितनासा नाऽऽसादिततृप्तयोऽनुधरणिरणितवलयनूपुरं पुरन्दराद्यादरणीया अपि दण्डवन्निपत्य बद्धाञ्जलयो जलयोगगम्भीरस्वरं स्वरङ्गणसञ्चारिण ऋषीनिव तपोमहसा महसारानिव मूर्तानिव जातवेदसो वेदसोदरतयाऽदरतया यथार्थानुभवानिव मूर्तिमतो मूर्तिमतो भूमिदेवानामन्त्र्य निवेदयामासुः ॥१२॥

'भो भो आर्यास्तत्रभवन्तो भवन्तो विदाङ्कुर्वन्तु श्रीरामदामोदरयोः सखायो वयमतिथयस्तिथय इव प्रतिपदाद्या उभयपक्षसमसंख्याः। तत्र तेन हि सकलगुणाभिरामेण

---

करनेवाले थे। एवं 'कोदण्ड' (धनुष्), जिस प्रकार 'प्रधन' (युद्ध) में 'ज्या' (पत्यञ्चा) के अनुशीलन से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वे याज्ञिक भी, विशिष्ट धनवाले थे, तथा 'इज्याशील' (यज्ञपरायण) थे। वे याज्ञिक, जिस गान को धारण कर रहे थे, उसके चार विशेषण हैं। उनका क्रमशः वर्णन करते हैं, यथा—देखो, साम-दान-दण्ड एवं भेद—इन चारों उपायों में, जैसे 'साम' (शान्ति)रूप उपाय ही प्रधान होता है, उसी प्रकार वह गान भी, सामवेद की प्रधानता से युक्त था। एवं विलासीजनों का वक्षःस्थल, जिस प्रकार 'पदक' (गले के भूषण) की परिपाटी के द्वारा प्राप्त हुए सुख से युक्त होता है, उसी प्रकार वह गान, 'सुप् तिङ्न्तरूप' पदों के सुखदायक क्रम से युक्त था। एवं मुनियों का समूह, जिस प्रकार सुन्दर जटाओं से युक्त होता है, उसी प्रकार वह गान, स्वर आदि के सुन्दर सम्मेलन से युक्त था **"जट झट संघाते"**। तथा तरुणी-स्त्री के दोनों स्तन, जिस प्रकार सुन्दर सन्धि से युक्त होते हैं, उसी प्रकार वह वेदों का गान भी, सुन्दर संहिताओं से युक्त था। अर्थात् श्रीकृष्ण के सखाओं ने, इस प्रकार की यज्ञशाला का दर्शन किया ॥११॥

### ब्राह्मणों के प्रति सखाओं का निवेदन

दर्शन करके, निर्भयतापूर्वक ही धीरे-धीरे आगे की ओर जाकर, वे ग्वालबाल, इन्द्रादि देवताओं के आदरणीय होकर भी, दण्डवत् प्रणाम करके, हाथ जोड़कर, उन याज्ञिक-ब्राह्मणों को सम्बोधित करके, निवेदन करने लग गये (यह अन्वय है)। वहाँपर उपलब्ध होनेवाले होम के धुआँ को, कम्पित करनेवाले सुगन्धित वायु के द्वारा, उन ग्वालबालों की नासिका तो, तृप्त हो गई थी; किन्तु, उदर की तृप्ति को नहीं प्राप्त कर पाये। धरती में दण्डवत् गिरकर प्रणाम करते समय, उनके कङ्कण एवं नूपुर बज रहे थे। वे ब्राह्मण, स्वर्ग के आँगन में विचरण करनेवाले ऋषियों के समान मालूम पड़ते थे, एवं तप के तेज से मुख्य उत्सवों के समान, मूर्तिमान् अग्नियों के समान, वेदों के समान होने के कारण, विशेष करके तो, मानो मूर्तिमान् यथार्थ अनुभवस्वरूप ही प्रतीत हो रहे थे। इतने गुणी होनेपर भी, भगवान् की ओर ध्यान न देने के कारण, 'मूर्तिमतः', अर्थात् कठोरता से युक्त थे **"मूर्तिः काठिन्यकाययोः" इत्यमरः**। वे ग्वालबाल, उन ब्राह्मणों के प्रति मेघ के समान गम्भीर स्वर से निवेदन करने लगे—॥१२॥

"हे परमपूजनीय श्रेष्ठ ब्राह्मणो! आप सब ध्यान देकर, यह समझ लीजिये कि, हम सब, तुम्हारे

रामेण समानमानससारेण सारेण रत्नसानुजेन सानुजेन वयमिह शुभवत्सु भवत्सु प्रहिताः। प्रहिता हि भवन्तः कृपाऽकूपाराः कूपारामादिपुण्यकर्माणो भो जनमात्रप्रिया भोजनमात्र-प्रियान् प्राणिनः प्रीणयन्ति प्रायशो यशोऽवदाता दातारो ब्रह्मनिष्ठाः। अद्य प्रातरकृताहार-तयाऽनारतया नानाविहारकलया च क्षुधितौ परिश्रान्तौ च तौ श्रीरामदामोदरौ क्षामोदरौ क्षान्त्वा क्षणमथान्नकाङ्क्षिणौ भवतोऽवतो गार्हमेध्यमेध्यव्रतं क्षुदुपशमनार्थमन्नमयाचेताम्, तयोः सहसहचरगणयोः समुचितं चितं समादरेणान्नं दातुमर्हन्ति ॥'१३॥

इति निवेदितवत्सु तेषु सवितानयज्ञाऽनयज्ञा अपि तथा बालवाक्तया वा लवाक्तया वा मूढतयाऽगूढतया गूहितया भगवत्कृपया रहिततयाऽहिततया वा निरस्त-तथाविधसुकृततया वा तत्र कृताऽनादरा नाद-राहित्येन मूका इव दारुणताऽवधिरा वधिरा इव भद्रमभद्रमथवा तत्र यदि न किञ्चिदूचिरे चिरेणापि तदाऽऽभीरदायादा दायाऽऽदानविरहेण विरसा रसायां तानतिजरजरठ-काठिन्यमतीन् मत्वाऽमत्वाद् रुदन्मुखा इव दुःखपराः परावव्रृतिरे,परागच्छतो-

---

अतिथि हैं, एवं श्रीकृष्ण-बलदेव के सखा हैं। तथा प्रतिपदा आदि तिथियाँ, जिस प्रकार दोनों पक्षों में (**समसंख्यास्तुल्यसंख्याः पक्षे सम्यक् असंख्याः**) तुल्य संख्यावाली होती हैं, उसी प्रकार हम सब तो, भली प्रकार असंख्य हैं। उन दोनों भाइयों में से भी, हम सबको, आप सब पुण्यात्माओं के निकट, सकलगुण-सुन्दर श्रीबलरामजी ने, अपने छोटेभाई (श्रीकृष्ण) के साथ विचार करके, यहाँपर भेजा है। यदि कहो कि, वे स्वयं क्यों नहीं आये ? इसके उत्तर में तो, हम यही कहते हैं कि, उनके मन की स्थिरता तो 'रत्नसानु' (सुमेरु)पर्वत से उत्पन्न हुए 'सार' (दृढांश) की तरह अटल है। एवं हे ब्राह्मणो ! आप सब तो प्राणीमात्र के 'प्रहिताः' (प्रकृष्ट हितैषी) हो, कृपा के 'अकूपार' (समुद्र) हो। कुआँ, बावड़ी आदि बनवाना, तथा बाग-बगीचा आदि लगवानारूप पुण्यमय कर्म करनेवाले हो। अतएव, जनमात्र के प्रिय हो। अतएव, भोजनमात्र के प्रेमीप्राणियों को तृप्त करते रहते हो। अतएव, अधिक यश से स्वच्छ हो। सकल वस्तुओं के दाता तथा ब्रह्मनिष्ठ हो। और आज, प्रातःकाल भोजन न करने के कारण, तथा निरन्तर अनेक प्रकार के विहार की कला के द्वारा, श्रीकृष्ण-बलदेव, परिश्रान्त एवं 'क्षुधित' (भूखे) हो गये हैं, एवं 'क्षामोदर' (पतले पेटवाले) भी हो गये हैं। क्षणभर भूख को सहकर भी, अन्न की आकांक्षा से युक्त होकर, गृहस्थसम्बन्धी पवित्र व्रत का पालन करनेवाले, आप सब से, भूख की शान्ति के लिये, अन्न की याचना कर रहे हैं। इसलिये आप सब, समस्त सखाओं के सहित विद्यमान, उन दोनों भाइयों के लिये, यथायोग्य परिपूर्ण अन्न को आदरपूर्वक देने के लिये योग्य हो" ॥१३॥

वे ग्वालबाल, जब इस प्रकार निवेदन कर रहे थे, तब वे ब्राह्मण, विस्तारपूर्वक किये जानेवाले यज्ञ में, याचकों के अनादर करने से, जो अन्याय उपस्थित होता है, उसके जानकार होकर भी, बालकों के वचन के कारण, (**लवः पशुच्छेदस्तत्राक्तया संसक्तया, अगूढतया स्पष्टतयैव मूढतया हेतुना, शासन-विमुखा इति पूर्वत्र भगवदुक्तिस्तु याच्ञाप्रवर्तनार्थमेवेत्यवसेयम्**) अथवा याज्ञिक-पशुओं के छेदन में लगी हुई एवं स्पष्टरूप से दिखाई देनेवाली मूढता के कारण, अथवा छिपी हुई भगवत्कृपा की रहितता के कारण, अथवा अहितैषिता के कारण, अथवा उस प्रकार के पुण्य के विनष्ट हो जाने के कारण, इस प्रकार पाँच हेतुओं से, उनके निवेदन के विषय में अनादर करके, शब्दों के उच्चारण की रहितता के कारण,

ऽपरागच्छतोषः श्रीदामोदरो दरोदित-स्मित-मालोकयन्नाकारत एव रत एवमेषामकृतार्थताऽर्थतात्पर्यनिर्णये याज्ञिकच्छवि-प्राणां विप्राणां दयालुभावो नैव पुष्टो वपुष्टो निर्गत इवेति निरणैषीत् ॥१४॥

**विफलमनोरथानां सखीनां श्रीराम-कृष्णसविधमागत्य पुनर्निवेदनम्**

उपसृत्य च ते सवैमनस्यमूचुः,—'भो राम! रामणीयकस्य कस्यचित् परा कोटिरालोकिता, कठिनता न तादृशी कुत्रापि वर्तते तेषां यादृशी दृशीक्षिताऽस्माभिः, ते ब्राह्मणपुङ्गवाः पुङ्गवा एव, यदात्ममोदनमोदनमस्माभिर्भवन्नाम्ना याचितं नाऽऽम्नायाऽऽचितं किमपि तैरुक्तम्, अस्तु दूरे दानप्रसङ्गः। अपि तु पचत-भृज्जता खादत-पिबता आगच्छत-गच्छता गृह्णीत-चलतेत्यादिभूयस्य एव वाचः श्रुता, दृष्टाश्च तथा व्यवहरन्तोऽभ्यवहरन्तोऽभ्यगारमगाधबोधाः परःसहस्राः सहस्राविणः पुरुषा रुषा तत्र न गतमस्माभिरेषां विप्राणाममर्यादया दयालुतया च न स्थितं क्षणमपि, व्रीडैव परमर्जिता, जिता च निजाभिजात्यरीतिः। अहो वयस्य कृष्ण! कृष्णवर्त्मनो धूमा एव यत् क्षणं पीतास्तदेव नो

---

गूँगे व्यक्तियों की तरह चुप होकर, (**दारुणताया अवधि सीमां रान्ति गृह्णन्तीति ते**) कठोरता की सीमा को ग्रहण करके बहरे से होकर, वहाँपर बहुत देरतक भी, जब भला अथवा बुरा कुछ भी नहीं बोले, तब वे 'आभीर-दायाद' (गोपबालक), दान में प्राप्त होनेवाली वस्तु के ग्रहण से रहित होने के कारण, विरस-से होकर, 'रसा' (पृथ्वी)भर में उन ब्राह्मणों को, बूढ़े व्यक्तियों की तरह, अत्यन्त जीर्ण एवं अत्यन्त कठोर बुद्धिवाले जानकर, (**अमतत्वात् मा शोभा तद्रहितत्वात्**) आशा टूट जाने से, शोभा से रहित हो जाने से, मानो रोते हुए मुखों से युक्त होकर, महान् दुःखित होकर लौट आये। लौटकर आते हुए ग्वालबालों को, मन्द-मुसकानपूर्वक देखते हुए श्रीकृष्ण ने, "सुन्दर सन्तोष से युक्त होकर, उनके आकारमात्र से ही, उनकी इस प्रकार की 'अकृतार्थता' (असफलता) के अर्थ के तात्पर्य के निर्णय के विषय में ही निरत होकर, यज्ञ करनेवालोंकी-सी "छवि' (रूपमात्र) को पूर्ण करनेवाले, अर्थात् परोपकार से रहित स्वभाववाले, उन ब्राह्मणों का परिपुष्ट दयालुभाव 'वपुष्टः', अर्थात् शरीर से बाहर, मानो निकला ही नहीं है" यह निर्णय कर लिया ॥१४॥

**विफल-मनोरथवाले सखाओं का श्रीकृष्ण-बलदेव के निकट आकर पुनः निवेदन**

वे सब ग्वालबाल, कृष्ण-बलदेव के निकट आकर, विकलता, उदासी, एवं कटाक्षपूर्वक—"ओ भैया बलराम! वहाँपर जाकर, हमने किसी अनिर्वचनीय सुन्दरता की तो पराकाष्ठा ही देख ली। जैसी कठोरता, हम सब ने, उन ब्राह्मणों के नेत्रों में देखी, वैसी तो संसारभर में कहीं भी नहीं है। वे ब्राह्मण, याज्ञिक होने के नाते तो श्रेष्ठ हैं, परन्तु "वेद-शास्त्र में संगृहीत अतिथिसत्कार के धर्म की जानकारी न होने के कारण तो, मानो पूरे बैल ही हैं।" क्योंकि हम सब ने, वहाँपर आत्मा को प्रसन्न करनेवाले भात की याचना, आपका नाम लेकर की थी; किन्तु उन्होंने तो, 'आम्नाय' (वेदशास्त्र) से 'आचित' (संगृहीत) कुछ भी नहीं कहा (**आचितः संगृहीतेऽपि वृन्देऽपि स्यात्त्रिलिङ्गकः। इति मेदिनी**)। भैयाजी! देने-लेने के प्रसङ्ग को तो दूर रहने दीजिये। वहाँपर तो केवल पका लो, भून लो, खाओ, पीओ, आओ, जाओ, ले लो और चलो, इत्यादि प्रकार की बातें ही हम ने सुनी। तथा पाकशालाओं में उसी प्रकार का व्यवहार

लाभः, किं वदामो दामोदर ! यत्तावत् तावकं वचनं तदेव देवनिदेश इव नः शिरः-शेखरी-भवति, खरीभवति न कदापि पीयूषयूषस्तेन हि भवद्वचसैव सैवमासादिता काचन व्रीडा' इति ॥१५॥

श्रीकृष्णद्वारा शिक्षित-सखीनां यज्ञपत्नी-निकटगमनम्

भूयश्च भूयश्चतुरतारतामुदारमुदारस्मितामुवाच वाचमसौ भगवान् सौभगवान् बल्लवेश्वरतनयो रतनयोदयमधुरम्,—'भो भो मानवोढारो मा नवोढारोषेण विग्ना भवितु-मर्हत । न किं स्वार्थपराः स्वार्थपराहत्या हत्यामिव मन्यन्ते, तदुचितमेव वो भो बोभोति मनोग्लानिः । तथा पुनरपि नरपिशुनतादोषदृष्टिस्तेषु न कार्या, कार्यान्तरानुरोधरोधवशा हि तेषां मनोवृत्तयस्तेन हि ते न हिते वो भवितुमशक्नुवन् । अतः परं परं निरपायमुपाय-मुपदिशामि दिशाऽमितयैवाऽनयैव भवद्भिर्व्यवह्रियताम् ॥१६॥

सन्ति तत्र लब्धोदया दया इव शरीरिण्यः, आशु चिताः शुचिता इव मूर्तिमत्यः,

---

करनेवाले एवं अगाध बोधवाले कितने ही व्यक्ति, घरों के भीतर भोजन करते हुए देखे, और हजारों से भी अधिक मनुष्य तो, वहाँपर एकसाथ मिलकर 'स्राविणः' (आते-जाते हुए) देखे (**'स्रु गतौ' ग्रह्यादि-त्वात् णिनिः**) । क्रोध के कारण उनके निकट तो हम नहीं गये । और इन ब्राह्मणों की मर्यादा से रहित-दयालुता के कारण, वहाँ एकक्षण भी नहीं ठहरे । वहाँ जाकर, केवल लज्जा ही कमा ली । तथा अपने कुल की रीति भी, जीत ली । अहो ! भैया कृष्ण ! वहाँपर क्षणभर 'कृष्णवर्त्मा' (अग्नि) के धुआँ का जो पान कर लिया, बस, हमारे लिये वही परमलाभ है । भैया दामोदर ! आप से क्या कहें ? देखो, तुम्हारा जो वचन है, वह तो देवता के आदेश की तरह, हमारा शिरोधार्य है । और "अमृत का सार, कभी भी तीक्ष्ण नहीं होता" इसी विचार से, आपके वचन के द्वारा ही, इस प्रकार की वह कोई अनिर्वचनीय लज्जा प्राप्त कर ली है" ॥१५॥

**श्रीकृष्ण के द्वारा शिक्षित-सखाओं का यज्ञ-पत्नियों के निकट जाना**

उसके बाद गोपराज-तनय, सौभाग्यशाली भगवान् श्रीकृष्ण, 'रत' (प्रीति), 'नय' (नीति)— इन दोनों के उदय से, मधुरतापूर्वक फिर भी, चतुरता से पूर्ण एवं (**उदारां मुदं इयर्ति व्यञ्जकत्वेन प्राप्नोतीति तथाभूतं स्मितं यस्यां ताम्**) उदार आनन्ददायक, मन्दमुसकान से भरी वाणी—"अजी ! मान को धारण करनेवाले सखाओ ! देखो, कारणाकारण के विवेक से रहित, नवविवाहिता-नारीके-से क्रोध से, तुम सब उद्विग्न होने के योग्य नहीं हो । क्योंकि स्वार्थपरायण व्यक्ति, दूसरे के द्वारा अपना स्वार्थ बिगड़ जाने से, हत्या की तरह नहीं मानते हैं क्या ? अपितु, मानते ही हैं । इसलिये तुम्हारे को जो अतिशय मनोग्लानि हो रही है, वह उचित ही है । तथा फिर भी, तुम सबको, उन ब्राह्मणों के प्रति, मनुष्यों में चुगलखोरी के कारण, जो दोषदृष्टि होती है, वह दोषदृष्टि नहीं करनी चाहिये । क्योंकि, उन ब्राह्मणों की मनोवृत्तियाँ, उस समय दूसरे कार्य के अनुरोध के पराधीन हो रही थीं, इसीलिये वे सब, तुम्हारे हित के विषय में, संलग्न होने को समर्थ नहीं हो पाये । इस से आगे, मैं, तुम्हारे लिये किसी अविनाशी दूसरे उपाय का उपदेश देता हूँ । अतः, आप सबको, मेरे बताये हुए अतुलनीय इसी 'दिशा', अर्थात् निर्देश या संकेत से व्यवहार करना चाहिये ॥१६॥

**प्रमदा मदात्मकतासम्पद इव धृताकृतयः, मानव्योऽपि न मानव्यः, प्रतीपदर्शिन्योऽपि न प्रतीपदर्शिन्यः, क्षिप्रमोदा अपि अक्षिप्रमोदाः, शातप्रदा अपि अशातप्रदाः, सकला अपि निष्कलाः, भूषिता अपि न भूषिताः, प्रभार्या अपि विप्रभार्याः। पत्नीशालामुद्दिश्य मुद्दिश्यमानेन चेतसा तासामभ्यासमभ्यासन्नाः प्रसन्नाः प्रकामं मन्नाम्ना सर्वमोदनमोदनमर्थयध्वम्। ताः किल वोऽलवोत्पन्नामाशां कल्पव्रततिततिकल्पाः कल्पयिष्यन्ति परिपूर्णामिव। तदयि दयितमिदं प्रीतिमदुदितं मदुदितं समाश्रुत्य श्रुत्यर्थमिव मत्वा च पुनर्गन्तुमर्हन्ति भवन्तः ॥१७॥**

"देखो, भैयाओ! वहाँपर याज्ञिक-ब्राह्मणों की स्त्रियाँ भी विद्यमान हैं। वे, मानो शरीर धारण करके, प्रकट होनेवाली मूर्तिमती दया ही हैं। यदि कहो कि, वे दयामयी हैं, तो रहने दो। किन्तु, स्त्री होने के नाते, उनमें अपवित्रता तो अवश्य होगी। इसके उत्तर में, मैं कहता हूँ कि, वे तो, शीघ्रतापूर्वक एकत्रित हुईं, मानो मूर्तिमती प्रवित्रताएँ ही हैं, एवं मानो 'मदात्मकता' (मेरे में मन लगाने की भावुकता)-रूप सम्पत्तियाँ ही, शरीर धारण करके बैठी हैं। एवं वे, 'मानवी' (मानुषी) होकर भी, 'मानवी' (मानुषी) नहीं हैं; यह विरोध हुआ। इसका परिहार यह है कि, (**न मानस्य याचकाऽवमानलक्षणगर्वस्य वीः प्रजननं यासु ताः**) वे ब्राह्मणियाँ, याचकों का अपमान करनारूप गर्व की उत्पत्ति से रहित हैं। वे 'प्रतीपदर्शिन्यः' (स्त्रियाँ) होकर भी, 'प्रपीपदर्शिन्यः' (स्त्रियाँ) नहीं हैं; यह विरोध हुआ। इसका परिहार यह है कि, (**मयि न प्रतिकूलं पश्यन्त्यः**) वे, मेरे में प्रतिकूलता नहीं देखती हैं, अर्थात् अनुकूलता ही देखती रहती हैं। एवं शीघ्र प्रसन्न होनेवाली होकर भी, शीघ्र प्रसन्न होनेवाली नहीं हैं; यह विरोध हुआ। इसका परिहार यह है, (**क्षिप्रं शीघ्रं मन्नामश्रवमात्रेणैव मोदो हर्षो यासां ताः। अक्षिप्रमोदाः–अक्ष्णां दर्शकनेत्राणां प्रकृष्टो मोदो हर्षो याभ्यस्ताः**) वे ब्राह्मणियाँ, मेरे नाम के श्रवणमात्र से ही हर्षित हो जाती है; तथा उनका दर्शन करनेवाले जनों के नेत्रों को, उन से महान् हर्ष प्राप्त होता है। एवं वे 'शातप्रदा' (सुखदायक) होकर भी, 'अशातप्रदा' (सुखदायक नहीं) हैं; यह तो हुआ विरोध। इसका परिहार यह है, (**शातप्रदाः यथेष्ट-भैक्षवितरणेन सुखदायिन्यः। तथा अशातं क्षुद्बाधारूपं अमङ्गलं घ्नन्ति खण्डयन्तीति ताः। न तासु याचनाऽपेक्षाऽपीति भावः**) यथेष्ट भिक्षा देने के कारण, वे सुखदायिनी हैं, एवं भूख की बाधारूप अमङ्गल को विशेषरूप से विनष्ट कर देनेवाली हैं। भावार्थ—उनके निकट माँगने की भी जरूरत नहीं है, वे बिना माँगे ही, भिक्षा देती हैं। एवं वे, समस्त कलाओं से पूर्ण होकर भी, कलाओं से रहित हैं; यह विरोध हुआ। परिहार यह है, (**निष्कलाः निःशेषाः कलाः यासु ताः। अर्थात् ताः आकारादेव युष्माकं अभिप्रायं ज्ञास्यन्तीति भावः। तत्र दारिद्र्यं न शंकनीयं, यतो निष्कं पदकं अष्टोत्तरशतसुवर्णं च लान्ति ग्रह्णन्तीति ताः**) वे, इस प्रकार की समस्त कलाओं से युक्त हैं कि, तुम्हारे आकार से ही तुम्हारे आन्तरिक-भाव को पहचान लेंगी। एवं उनके निकट दरिद्रता की शङ्का भी नहीं करना, क्योंकि वे सब, अपने गले में, सुवर्णमयी एक-सौ-आठ मुद्राओं की माला पहने रहती हैं। एवं वे, भूमिपर बैठकर भी, भूमिपर नहीं बैठती हैं; यह विरोध हुआ। परिहार यह है कि, वे, सुवर्णमयी मालाओं से युक्त होने के कारण, भूमिपर नहीं बैठती हैं। किन्तु, रानियों की तरह, सुवर्ण के सिंहासनोंपर ही बैठती हैं। तथापि वे 'विप्रभार्या' (ब्राह्मणों की स्त्रियाँ) हैं। अतएव, कान्ति से श्रेष्ठ हैं। इसलिये हे भैयाओ! तुम सब, यज्ञशाला में जाकर, पत्नीशाला को लक्ष्य बनाकर, हर्ष के द्वारा प्रेरित किये गये मन से प्रसन्न होकर, उन ब्राह्मणियों के निकट जाकर, मेरा नाम लेकर, सबको प्रसन्न करनेवाले भात को स्वेच्छापूर्वक माँग लेना। वे सब ब्राह्मणियाँ, कल्पलता की पंक्ति के समान हैं; अतः, विशालतापूर्वक पत्पन्न हुई तुम्हारी आशा को, परिपूर्ण ही कर

**इति तद्वचन-बलतो नवलतोद्यानतः प्रमोद-तरङ्गरङ्गभाजः सम्भूय भूय एव यज्ञवाटकवाटकमध्ये प्रविश्य पत्नीशालां विशालां विनीताः सन्तः समुपसर्पन्ति स्म ॥१८॥**

**सखिभिर्यज्ञपत्नीनां दर्शनम्**

**उपसृत्य च सतत-सम्मानननभोगा नभोगा अपघना अपघनासक्तचिरक्षणप्रभाः क्षणप्रभा इव, अजलाशया नालीकिनीर्नाऽलीकिनीरिव, अनारामा अनारामाभाः सञ्चारिणीः कार्तस्वरवल्लीरिव, अनिशाः निशाताश्चन्द्रमसश्चन्द्रिका इव, अदररुन्धतीररुन्धतीप्रभृतीनामपि यशो मूर्तिमतीः कीलाः कीलालयोनेरिव, महसा महसारेण सस्नेहा अपि अस्नेहदीपिकावदुज्ज्वलन्तीर्दिव्यौषधीरिव, ललितान्नसभासभाजनजनकरूपश्रियस्तत्कालोचित-**

---

देंगी, यह बात सत्य है। इसलिये हे भैयाओ ! मेरे मुख से प्रगट हुआ जो यह वाक्य है, वह, तुम्हारे लिये भी प्रिय है, एवं उन ब्राह्मणियों की भी प्रीति बढ़ानेवाला है। अतः आप सब, इसको भली तरह सुनकर, वेद के तात्पर्य की तरह मानकर, वहाँपर 'पुनः' (दुबारा) जाने के योग्य हो।" इस गद्य में 'विरोधाभास'-अलङ्कार, एवं 'उत्प्रेक्षा'-अलङ्कार प्रधान हैं ॥१७॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण के वचन के बल से, नवीनलताओं के बगीचे से, हर्ष की तरङ्गों के रङ्ग का सेवन करनेवाले, वे सब ग्वालबाल, सम्मिलित होकर, फिर भी यज्ञस्थल के दरवाजे के किबाड़ों के मध्य में प्रविष्ट होकर, विनम्र होकर, महान् विशाल पत्नीशाला के निकट, भली प्रकार पहुँच गये ॥१८॥

**सखाओं के द्वारा यज्ञ-पत्नियों का दर्शन**

वे सब निकट जाकर, याज्ञिक-ब्राह्मणों की पत्नियों का दर्शन करने लग गये (यह अन्वय है)। वे ब्राह्मणियाँ, 'क्षणप्रभा इव', अर्थात् बिजलियों की तरह प्रतीत हो रही थीं। बिजलियों की कान्ति तो, 'अपघन' (अपने मेघरूप अङ्ग) में बहुत देरतक आसक्त नहीं रहती; किन्तु, इनकी कान्ति तो, अपने अङ्ग में बहुत देरतक आसक्त रहती है। (**"अङ्गं प्रतीकोऽवयवोऽपघनः" इत्यमरः। अपघना निर्मेघाः पक्षे—अकठोराः। "घनः सान्द्रे दृढे चापि" इति मेदिनी। नभोगाः श्रावणमासगामिनीः। "श्रावणे तु स्यान्नभाः" इत्यमरः। पक्षे—नञर्थकनकारेण कृष्णविरहाद् भोगहीना इत्यर्थः। ततेन विस्तृतेन सम्मानेन सम्यक् परिमाणेन सहिताश्च ता नभोगा आकाशगाश्चेति ताः। पक्षे—सततं सम्माननेन भोगो धनं यासां ताः। "भोगः सुखे धने चाऽहेः शरीरफणयोरपि" इति मेदिनी**) बिजली तो कठोर होकर, मेघ से अलग भी हो सकती हैं, किन्तु वे ब्राह्मणियाँ, बिजली की तरह कठोर नहीं थीं। बिजली तो, अधिक तरह श्रावण-मास में ही रहती है, वे तो, श्रीकृष्ण के विरह के कारण, भोग-विलास से रहित थीं। बिजली तो, विस्तृत अच्छे परिमाण के सहित आकाश में ही रहती है, वे तो, निरन्तर दूसरों के सम्मान करनारूप धन के सहित ही थीं; अर्थात् बिजली तो, किसी का भी सम्मान नहीं करती, वे तो, सभी का सम्मान करनेवाली थीं। एवं वे ब्राह्मणियाँ, बिना सरोवर की कमलिनियों के समान थीं, तथापि 'अलीकिनी' (मिथ्यावादिनी) नहीं थीं। एवं वे, बिना बगीचा की, चलने फिरनेवाली कनकलताओं के समान प्रतीत हो रही थीं, तथापि श्रीकृष्ण के विरह के कारण, उनको तनिक भी आराम नहीं था। इतनेपर भी वे, विरामशून्य कान्ति से युक्त थीं। एवं वे, बिना रात्रिवाली एवं उत्तेजित की हुई चन्द्रमा की चन्द्रिकाओं के समान दिखाई दे रही थीं। इस प्रकार उनके स्वरूप का वर्णन करके, उनके पतिव्रताधर्म का वर्णन करते हैं—अरुन्धती आदि पतिव्रताओं के यश को भी, अधिकतापूर्वक रोकती हुई, मूर्तिमती अग्नि की ज्वालाओं की तरह प्रतीत हो

व्यापारवतीः, पारवतीरिव लौकिकचमत्कारस्य, रस्यतमवत्सलतालता इव मूर्तिमतीर्मतीहित-भगवद्रतीः, क्षमाः क्षमातलमाश्रिता इव, गुणगणशोभा गणशो भातीरिव, पवित्राः पवित्राऽवसथ-सम्पत्ति-तिरस्कारिणीरमूरमूर्ता याज्ञिक-पत्नीरवलोकयामासुः ॥१९॥

### यज्ञपत्नीषु सखीनां निवेदनम्

अवलोक्य 'नमो वो द्विजवृषभ-दाराणामुदाराणामुदित-मुदित-करुणेभ्योऽरुणेभ्योऽङ्घ्रिकमलेभ्यः, निबोधत नो बोधतनोः श्रीकृष्णस्य सहचराणां निवेदितम्' इत्युपक्रम-समकालमेव कृष्णनाम्नाऽनाम्नातेनापि तेनापि प्रत्येकं कर्णाभ्यमितेन निखिल-व्यापारतोऽपारतोद्यमाः केनाप्यनुपमोहनमोहनमन्त्रेणेव प्रकृष्टाकृष्टा हरिण्यो हरिण्यो वा युगपदेव ता देवता इव प्रेमरसोपनिषदामवनिसदामवदातमनसः क्षितिसुररमण्यः ससम्भ्रमं

---

रही थीं। अनेक उत्सवों के द्वारा सारभरे तेज से, वे, स्नेहयुक्त होकर भी, बिना तेल के दीपकों की तरह प्रज्वलित होनेवाली दिव्य औषधियों की तरह प्रकाशित हो रही थीं। एवं उनकी रूप-सम्पत्ति, मनोहर अन्न वितरण की सभा में स्थित जनों के सम्मान की तो मानो जननी थी। अर्थात् वे, अन्नदान करने की सभा में, आनेवाले जनमात्र का सत्कार करती थीं। अतएव, तत्कालोचित व्यापार में संलग्न थीं। अतः, मानो लौकिक चमत्कार के तो पार ही पहुँच गई थीं। एवं मूर्तिमती अतिशय रसमयी वत्सलतारूप लताओं के समान प्रतीत हो रही थीं। एवं भगवत्सम्बन्धी प्रीति तो, वे, अपनी बुद्धि के द्वारा ही करती रहती थीं। एवं भूतलपर उतरी हुई मूर्तिमती, मानो अनेक क्षमाओं के समान थीं; अतएव, मानो गुणगणों की मूर्तिमती शोभाएँ ही, प्रत्येकगण के साथ शोभायमान हो रही थीं। स्त्री होनेपर भी, परमपवित्र थीं। तथा (**पविना वज्रेण त्रायते इति पवित्र इन्द्रस्तस्याऽवसथसम्पत्तेरपि तिरस्कारिणीः। तथा अमूर्ता अकठिनाः, "मूर्तिः काठिन्यकाययोः" इत्यमरः**) इन्द्र के भवन की सम्पत्ति को भी तिरस्कृत करनेवाली थीं, कठोर चित्तवाले याज्ञिकों की स्त्री होकर भी 'कठिन' (कठोर) नहीं थीं ॥१९॥

### यज्ञ-पत्नियों के प्रति सखाओं का निवेदन

उन ब्राह्मणियों के दर्शन करके, वे ग्वालबाल—"अरी ब्राह्मणियो! आप सब तो, श्रेष्ठब्राह्मणों की पत्नी हो, परमउदार हो। अतः, तुम्हारे उन चरणकमलों के लिये हमारा नमस्कार है कि, जो प्रकट हुई प्रसन्नता एवं दयालुता से युक्त हैं। हम सब, ज्ञानघनमूर्ति श्रीकृष्ण के सखा हैं। हमारे निवेदन को कृपया समझ लीजिये।" इस प्रकार उन ग्वालबालों के वचन के प्रारम्भ के समय ही, (**अनाम्नातेनापि अनभ्यस्तेनापि सकृदेवोच्चारितेनेत्यर्थः। तथापि कर्णस्य अभि अभ्यन्तरे अभिमुखे अमितेन अपरिमितेन सता**) केवल एकबार उच्चारण किये गये, एवं प्रत्येक ब्राह्मणी के कान के भीतर अभिमुख होते ही, अपरिमित होनेवाले श्रीकृष्ण के नाम से ही, वे ब्राह्मणियाँ, समस्त व्यापारों के उद्यम से विरत होकर, एवं किसी अनुपम 'ऊहन' (विस्मयमूलक तर्क-वितर्क) से युक्त, मानो अनिर्वचनीय मोहनमन्त्र के द्वारा, विशेषतापूर्वक एकसाथ ही, आकृष्ट हुई हरिणियों की तरह, एवं 'हरिणी', अर्थात् सुवर्ण की प्रतिमाओं की तरह (**"हरिणी स्यान्मृगी हेमप्रतिमा हरिता च सा" इत्यमरः**) अचल-सी होकर, एवं सत्यलोक से अवतार लेकर, भूमि में विचरण करनेवाली प्रेमरसमयी उपनिषदों की, मानो अधिष्ठात्री देवियों की तरह,

भ्रमदीक्षणं क्षणं तेषामभिमुखानि मुखानि कृत्वा यद्यवतस्थिरे स्थिरेण मनसा, तदा तेऽपि समाश्वासाश्वासाद्यमानाभ्यागमगमकवदनश्रियो वाक्यशेषं समापयितुमारेभिरे ॥२०॥

'भो भो भूदेव्यः! तत्रभवतीषु भवतीषु श्रीव्रजराजकुमारः कुमारः कुमारयन्नद्य प्रातरकृतभोजनतया जनतया सह क्षुधितोऽधितोत्तमयाच्ञामोदनार्थी मोदनार्थी चाऽस्माकं सहचराणाम्। स किल प्रमोदवर्षी वर्षीयसा देवेनबलदेवेन बलदेवेन बलमानो निकट एव विराजमानो वर्तते ॥२१॥

स तावदतिविश्रुतः श्रुतश्च भवतीभिरपि परम्परया परया वार्तयाऽवार्तया, यः किल बाल एव पूतनामापूतनामानमकार्षीत्, तृणावर्तमपि तृणावर्तमपि शवकं बकं महाव्यालं व्यालङ्घितजीवनं निर्विषं विषं च कालिन्द्याः। किं बहुना पल्लवेन? लवेन यस्य गुणगणामृतजलधिशीकराणां चराचरान्तरे सुराऽसुरादि-वन्द्या अपि न तुलामर्हन्ति ॥'२२॥

---

विशुद्ध मनवाली प्रतीत होकर, हड़बड़ाहटपूर्वक कार्यान्तर में घूमनेवाले अपने नेत्रों के भावपूर्वक, अपने-अपने मुखों को, उन ग्वालबालों की ओर करके, स्थिर मन से जब उपस्थित हो गईं, तब उन ग्वालबालों ने भी, भली प्रकार आश्वासन के द्वारा, शीघ्र ही प्राप्त होनेवाले, उनके सम्मुख जाने की सामर्थ्य की 'द्योतक' (प्रकाशक) मुख की शोभाओं से युक्त होकर, प्रारम्भ किये हुए अपने वाक्य के अवशिष्ट अंश को, समाप्त करना आरम्भ कर दिया ॥२०॥

"अरी ब्राह्मणियो! आप सब तो परमपूजनीय हो, तथापि आप सबके निकट, श्रीव्रजराजकुमार ने (**कौ पृथिव्यां मारः कन्दर्पतुल्यः। कुमारयन् क्रीडन् 'कुमारक्रीडायाम्' धातुः**) "जो कि भूतलपर मूर्तिमान् कामदेव के समान हैं" क्रीडा करते-करते, आज प्रातःकाल भोजन न करने के कारण, अपनी मित्र-मण्डलीरूप जनता के सहित, भूख से युक्त होकर, भात माँगने के प्रयोजन से युक्त होकर, तथा हम सब सखाओं को प्रसन्न करने के प्रयोजन से युक्त होकर, एक उत्तम याचना धारण की है। एवं महान् आनन्द की वर्षा करनेवाले, वे श्रीव्रजराजकुमार, (**वर्षीयसा ज्येष्ठेन, देवेनो देवेन्द्रः तत्तुल्येन, बलेन दीव्यतीति तथा तेन बलदेवेन**) देवेन्द्र के समान एवं बल के द्वारा क्रीडा करनेवाले, या बल के द्वारा प्रशंसनीय, बड़ेभैया श्रीबलदेवजी के साथ प्रसन्न होकर, विचरण करते हुए, यहाँ से निकट में ही विराजमान हैं ॥२१॥

"वे श्रीकृष्ण तो अतिशय प्रसिद्ध हैं। आप सब ने भी, महत्ता से पूर्ण जनश्रुतिपरक विशिष्ट परम्परा से उनको सुन ही लिया होगा। क्योंकि जिन्होंने, छः दिन के बालक होकर भी, वह राक्षसी-पूतना भी, भली प्रकार पवित्र नामवाली बना दी। एवं 'तृणावर्त'-नामक असुर को भी, तृणों के द्वारा आवर्तन करने योग्य मुर्दा बना दिया। एवं बकासुर भी निन्दनीय मुर्दा बना दिया। एवं अघासुर को भी मार दिया। और यमुना के 'विष' (जल) को भी निर्विष बना दिया (**"विषं तु गरले तोये" इति विश्वः**)। और देखो, अधिक 'पल्लव' (विस्तार) करने से क्या? क्योंकि, जिन श्रीकृष्ण के गुणगणामृतरूप समुद्र की बिन्दुओं के 'लव', अर्थात् लेशमात्र के साथ, इस चराचर जगत् में, देव-दैत्यादि वन्दनीय ब्रह्मादि देव भी, तूलना के योग्य नहीं हो सकते हैं" (**"पल्लवोऽस्त्री किसलये विटपे विस्तरे वने" इति मेदिनी**) ॥२२॥

सखीनां निवेदनं श्रुत्वा यज्ञपत्नीनामपूर्वाऽवस्था

इति तेषामुदितमुदितसुधासुधारायमाणमानयन्तीनां श्रवणसीमनि सीमन्तिनीनामासां मनोरथपथपरतरमभिलषणीयतमं तमञ्जसा स्वयमुपनतमिव महानिधिमहानिधिषणाधिरूढ-भावमहानि भावमहानि बहुलानि यदर्थं गमितानि, तमासन्नमवगच्छन्तीनां सपदि द्रुतमिव चेतसा, स्नातमिवाक्षियुगलेन, कण्टकितमिव तनूलताभिर्लुप्तेव करणवृत्तिः, परिवर्तितानीव जननानि, उद्वर्तितानीव सौभाग्यानि, अन्यानीव शरीराणि, उत्कण्ठामयः समयो यथाश्रुत-श्रीकृष्णरूपमयो नयनव्यापारः । एवं यदि पुनस्तासामवस्थावस्थानं क्षणमुल्ललास, तदामी व्रजकुमाराः सचमत्कारमितरेतरमालोकयन्तः समाशशङ्किरे । यथा—

आकर्ण्य नः सरभसोत्कलिकाप्रमोदं, याच्ञागिरं युगपदेव तदैव देव्यः ।
नैवाऽऽलपन्ति न चलन्ति न लोकयन्ति, हा हन्त हा ग्रहगृहीतदशां किमीयुः ॥२३॥

किञ्च, पारुष्यादवहेलया च गणितं नाऽस्माकमभ्यर्थनं
नोक्तं किञ्चन नैव दत्तमपि यद् विप्रैर्न तत् कौतुकम् ।

---

सखाओं का निवेदन सुनकर यज्ञ-पत्नियों की अपूर्व अवस्था

इस प्रकार उन ग्वालबालों के वाक्य को, अपने कानों की सीमा में लाती हुई, उन ब्राह्मणियों का चित्त, तत्काल मानो द्रवीभूत-सा हो गया । यह तो हुई वाक्य की योजना । अब, क्रमशः व्याख्या करते हैं । उस समय वे ब्राह्मणियाँ, प्रगट हुई 'सुधा' (अमृत) की सुन्दर धारा के समान, उन श्रीकृष्णरूप महानिधि को अनायास स्वतः प्राप्त हुए-से जान रही थीं । क्योंकि श्रीकृष्ण तो, उनके मनोरथरूप मार्ग से भी बहुत दूर थे; अतिशय अभिलषणीय थे; एवं श्रीकृष्ण का भाव, उनकी बुद्धिपर हानि से रहित चढ़ा हुआ था; तथा जिनकी प्राप्ति के लिये, उन्होंने, 'भाव' (भावना-स्मरण)रूप 'मह' (उत्सव) से युक्त बहुत-से दिन बिता दिये थे; उन्हीं श्रीकृष्ण को निकट में आये हुए जानती हुई, उन ब्राह्मणियों का चित्त तो, मानो तत्काल द्रवीभूत हो गया; उनके दोनों नेत्रों ने, मानो स्नान ही कर लिया; शरीररूप लता, मानो रोमाञ्चित-सी हो गई; इन्द्रियों की वृत्ति भी, मानो विलुप्त हो गई; मानो उनके जन्मों का ही परिवर्तन हो गया; मानो उनके सौभाग्यों का उबटन ही हो गया; मानो उनके शरीर भी दूसरे ही हो गये; उनका समय भी उत्कण्ठामय हो गया; तथा उनके नेत्रों का व्यापार भी, जिस प्रकार सुना था, श्रीकृष्ण के उसी प्रकार के रूपमय हो गया । इस प्रकार उन ब्राह्मणियों की अवस्था की स्थिति, क्षणभर के लिये, जब उल्लसित हो उठी, तब वे व्रजवासी ग्वालबाल, चमत्कारपूर्वक परस्पर में देखते हुए, भली प्रकार शङ्का करने लग गये, यथा—"अरे भैयाओ ! देखो, इन ब्राह्मणियों ने हर्ष, उत्कण्ठा, एवं महान् आनन्दपूर्वक, हमारी याचनामयी वाणी जब से सुनी है, तभी से ये सब, एकसाथ ही बेहोश-सी होकर, न तो आपस में बातचीत करती हैं, न चलती हैं, न देखती ही हैं । हाय ! हाय ! ये सब 'ग्रहगृहीत' (भूत-प्रेत आदि से ग्रस्त) व्यक्तिकी-सी दशा को प्राप्त हो गई हैं क्या ? ॥२३॥

"किंच ब्राह्मणों ने कठोरता के कारण, एवं अवहेलना के कारण, हमारी प्रार्थना की कोई गिनती नहीं की, एवं प्रत्युत्तररूप में कुछ कहा भी नहीं, तथा कुछ दिया भी नहीं । यह कोई आश्चर्य की बात नहीं है । महान् आश्चर्य तो वह है कि, हमारी याचना को अभिलाषा एवं आदरपूर्वक सुनकर, तथा

श्रुत्वा सस्पृहमादरेण सुदृशो दातुं क्षमा नाऽभवन्
दुर्वारोत्कलिकाकुलीकृतहृदस्तन्नाम चित्रं महत् ॥२४॥

अथवा— यद् हेतुतां व्रजति यत्र मनोविकारे, नाऽसौ तदन्तरयितुं क्षमते विकारः ।
आलम्बनादिजनितो हि रसप्रकर्षो, नालम्बनाद्यननुभूतिमुरीकरोति ॥२५॥

**नाना-भोजन सामग्रीर्गृहीत्वा यज्ञपत्नीनामागमनम्**

इति कृतसमूहे समूहे कृष्णाऽनुगतानां गतानां चापि तादृशीं दशां तासां व्यापारान्तराऽन्तरायशून्ये स्वानुकूलकूलनाभावेन भावेन सरसे मनसि सान्द्रानन्दनन्दकसंस्कारसंस्कारवशादनुत्तरेणैव शादनुत्तरेणैवमुत्कण्ठाभरेण कृष्णामोदनमोदनमपि व्यञ्जनानि व्यञ्जनानि निजाऽनुरागसम्पदां समवधातुमेव भव्यापारो व्यापारो यदा समजनिष्ट, तदा विशालां पाकशालां पाककारिणीभिरभितः परिशोभितां प्रविश्य यथासमीहितं, मिष्टमिष्टतममपिष्ट-

---

तत्काल अनिवार्य उत्कण्ठा से व्याकुल किये हुए हृदय से युक्त होकर, अच्छे नेत्रोंवाली ये ब्राह्मणियाँ, अन्न देने को समर्थ नहीं हो पाईं। इसलिये भावार्थ यह है कि, हमारी तो अन्न की प्राप्ति की हानि, दोनों ओर से ही हो गई। अर्थात् ब्राह्मणों ने तो कठोरता एवं अनादर के वशीभूत होकर कुछ नहीं दिया, एवं ये ब्राह्मणियाँ, प्रेम के सात्त्विक भावों के वशीभूत होकर नहीं दे पा रही हैं ॥२४॥

"अथवा 'अर्थान्तरन्यास'-अलङ्कार से व्यञ्जित हुए अनुमान के द्वारा, अपनी प्राप्ति की आशा को सिद्ध करते हैं कि, देखो, भैयाओ ! जो वस्तु, जिस मनोविकार में 'हेतु' (कारण) के भाव को प्राप्त हो जाती है, वह मनोविकार, उस वस्तु को अन्तर्हित करने को, अर्थात् छिपाने को समर्थ नहीं होता है। क्योंकि, साहित्यशास्त्र का यह सिद्धान्त है कि, 'आलम्बन' (जिसके अवलम्बन से रस की उत्पत्ति होती है, वह नायक या नायिका आदि)–विभाव आदि से उत्पन्न हुआ जो रस का उत्कर्ष है, वह, आलम्बन आदि के अनुभव के अभाव को अङ्गीकार नहीं करता है। तात्पर्य—इन ब्राह्मणियों के तो, श्रीकृष्ण ही आलम्बन-विभाव हैं। उन्हीं के आश्रय से, इनके हृदय में, रस के उत्कर्ष का, अर्थात् आनन्दमयी जड़ता का प्रादुर्भाव हुआ है; अतः, वह रस का उत्कर्ष, श्रीकृष्ण के अनुभव को नहीं भुलायेगा, अर्थात् श्रीकृष्ण के प्रतिकूल आचरण नहीं करेगा। अतः, हमारा काम बन जायगा, अर्थात् भोजन मिल ही जायगा" ॥२५॥

**अनेक प्रकार की भोजन-सामग्रियों को लेकर, यज्ञ-पत्नियों का आगमन**

श्रीकृष्ण के अनुगत ग्वालबालों का समूह, जब इस प्रकार अच्छी तरह तर्क-वितर्क कर रहा था, एवं आनन्दमयी जड़ता से युक्त, उस प्रकार की दशा को प्राप्त होनेवाली उन ब्राह्मणियों का, भली प्रकार 'ओदन' (भात), एवं 'व्यञ्जन' (साग-दाल आदि) के सँभालने का व्यापार भी जब प्रारम्भ हो गया, तब वे ब्राह्मणियाँ, 'पाकशाला' (रसोईघर) में प्रविष्ट होकर, भोजन-सामग्री के समूह को, सोना-चाँदी के घुले हुए पात्रों में धरकर, रोकनेवाले जनों का अनादर करके, पाकशाला से बाहर निकलकर, अपने नेत्रप्रान्त से ही आपस में चलने का उपदेश देकर, अपने-अपने मुखकमल को श्रीकृष्ण के अनुचरों की ओर जब करने लग गईं, तब श्रीकृष्ण के अनुचर भी, मार्ग की सूचना देने के कारण, आगे-आगे चलते हुए प्रसन्न हो गये (यह, इस लम्बे गद्य का अन्वय है)। उस समय उन ब्राह्मणियों का मन, श्रीकृष्ण की ओर से भिन्न, दूसरे व्यापाररूप विघ्न से रहित था, एवं अपने अनुकूल विषयालम्बनरूप श्रीकृष्ण की 'कूलना' (आवरण)

**पिष्टकमपूपपूपशष्कुलिकुलकलाकलितलालित्यं, सौरभ्यसौरस्योपायसपायसपायसविकारम्, चतुःप्रकारमप्यनन्तप्रभेदं, षड्रसमपि नवनवरसम्, गोवर्धनमिव भगवदुपयोगिगन्धवहानन्द-कन्दरामठम्, अलङ्कारग्रन्थनिर्णयमिवाऽभिधालक्षणोत्तरव्यञ्जनानेकविध-सौष्ठवम्, स्व-स्व-मनोरथमिव सूपचितं, दिव्यास्त्रमिव बहुशोभाजीराजितं, स्वस्वानुरागपरिमलमिव सुरभित-नानाशाकं, गङ्गाप्रवाहमिव विलसत्-काशीतलभावम्, कलधौतधौतभाजनेषु स्फटिकपुटिका-ऽटिकान्तिकन्दलीकन्दलीलेषु सकलमदनीयमदनीयसामग्रीसमुदयं समुदयन्त्रितमानसतया निधाय**

के अभाव से युक्त 'भाव' (प्रेम) से सरस हो रहा था (**कूल आवरणे धातुः**)। अतएव, उस प्रकार के भाव-भरे सरस मन में, गाढ़े आनन्द को बढ़ानेवाले, संस्कार की उद्बोधकरूप शुद्धि के कारण, कोई भी उत्तर न देकर, (**शादनुत्तरेण विच्छेद-दुःखोपशमकतमेन एवमुत्कण्ठाभरेण ईदृशोत्कण्ठातिशयेन। 'शद्लृ शातने' 'नुद प्रेरणे' घञन्त-क्विबन्तौ। भव्यापारः भव्यं मङ्गलं तेन अपारः**) विरहरूप दुःख को अतिशय दूर करनेवाले, इस प्रकार के उत्कण्ठा के भार से, श्रीकृष्ण को प्रसन्न करनेवाले, भात को तथा अपनी-अपनी अनुरागरूप सम्पत्ति के प्रकाशक, साग-दाल आदि अनेक प्रकार के व्यञ्जनों को सँभालने के लिये, श्रीकृष्ण से मिलनरूप मङ्गल के कारण, अपार व्यापार जब भली प्रकार प्रगट हो गया, तब वे ब्राह्मणियाँ, जिस पाकशाला में प्रविष्ट हुई थीं, वह बहुत 'विशाल' (लम्बी-चौड़ी) थी, एवं भोजन बनानेवाली अनेक स्त्रियों से चारों ओर से सुशोभित थी। भोजन करने की सामग्री का जो समूह था, वह, सभी की अभिलाषा के अनुसार था, मीठा था, अत्यन्त प्रिय था, 'अपिष्टपिष्टक' (अखण्डित, अर्थात् बिना टूटे हुए पूआ, पूरी, कचौरी रोटी आदि) से युक्त था, (**अपूपाश्च पूः पावित्र्यं तां पान्तीति ताः शष्कुल्यश्च तयोः कुलस्य समूहस्य कलया शिल्पविन्यासेन कलितं लालित्यं यत्र तम्**) मालपूआ एवं पवित्रता की रक्षा करनेवाली पूरियाँ, इन दोनों वस्तुओं के समूह की कारीगरी के विन्यास से सुन्दरता से युक्त था। एवं सुगन्धी तथा सुरसता, इन दोनों के उपाय से युक्त 'पायस' (खीर) के सहित पायस के विकार, अर्थात् दुग्ध के विकार, दही आदि से युक्त था। एवं भोजन करने योग्य वह सामग्री का समूह, चर्व्य, चोष्य, लेह्य, पेय—इन भेदों से, चार प्रकार का होकर भी, अनन्त भेद-विभेदों से युक्त था। षड्रस से युक्त होकर भी, नये-नये 'रसों' (स्वादों) से युक्त था। एवं गोवर्धनपर्वत, जिस प्रकार भगवत्सेवोपयोगी 'गन्धवह' (वायु) के द्वारा, आनन्दप्रद 'कन्दरा' (गुफा)रूप 'मठों' (निवासस्थानों) से युक्त है, उसी प्रकार खाद्यसामग्री का वह समूह भी, भगवत्सेवोपयोगी सुगन्ध को प्रवाहित करनेवाले, अतएव 'आनन्दकन्द' (आनन्द का मूल) जो 'रामठ' (हींग) है, उससे युक्त था (**'वाल्हीकं हिंगु रामठम्' इत्यमरः**)। एवं अलङ्कार-ग्रन्थ (काव्यप्रकाश, साहित्यदर्पण, रसगङ्गाधर, चन्द्रालोक, एवं अलङ्कारकौस्तुभ आदि) का निर्णय, जिस प्रकार अभिधा-शक्ति, लक्षणाशक्ति, एवं श्रेष्ठ व्यञ्जनाशक्ति की अनेक प्रकार की सुन्दरता से युक्त होता है, उसी प्रकार खाद्यसामग्री का वह समूह भी, 'अभिधा' (नाम), 'लक्षण' (चिह्न)—इन दोनों के द्वारा, 'उत्तर' (प्रधान-प्रधान), 'व्यञ्जन' (साग-दाल आदि) की अनेक प्रकार की उत्तमता से युक्त था। एवं अपना-अपना मनोरथ, जिस प्रकार 'सूपचित' (भली प्रकार बढ़ा-चढ़ा) रहता है, उसी प्रकार खाद्यसामग्री का समूह भी, (**सूपैश्चितं व्याप्तम्**) अनेक प्रकार की दाल से बढ़ा-चढ़ा था। एवं 'नारायणास्त्र' आदिक दिव्य अस्त्र, जिस प्रकार (**बहु शोभं च आजौ युद्धे ईरं प्रेर्यमाणं च अजितं च तत्। पक्षे—बहुशो बहुत्र भाजीभिः पक्वशाकादिसामग्रीभिः दीप्तम्**) बहुत शोभा से युक्त, एवं युद्ध में प्रेरित होकर भी, पराजित नहीं होता है, उसी प्रकार खाद्यसामग्री का समूह भी, बहुत जगह अनेक प्रकार से पके हुए साग-भाजी आदि सामग्रियों से प्रदीप्त था। एवं अपना-अपना अनुरागरूप उत्तम गन्ध, जिस प्रकार सुगन्धित हुई अनेक प्रकार की

**सितसूक्ष्मसिचयाऽञ्चलेनाऽचञ्चलेनारचिताच्छादनम्, पश्यत्सु परितोऽध्वराध्वरागकृतसभाजनेषु सभाजनेषु स्वस्वकरकमलाहित-तत्तद्भाजना जनाननादृत्य बहिर्भवन्त्यो विटपोदीर्णाभीष्टफला जङ्गमाः कल्पवल्ल्य इव धरणिसुरेन्द्रवामनयना नयनाञ्चलचलनचलनोपदेशं यदि कृष्णाऽनुचराभिमुखमुखकमला बभूवुः, तदा तेऽपि पुरतः पुरतश्चलन्तो वर्त्मपिशुनतयाऽऽशु नतया चेतोवृत्त्या च इत इत इति कलविकलविकस्वरमनोरमध्वानमध्वानमभिदर्शयन्तो मुमुदिरे ॥२६॥**

**अथ करकमलगृहीतान्नस्थालीकाऽऽस्थालीकारितसाहाय्यसौभाग्या सौभाग्यातिरेकारेका द्विजवनिताराजी राजीविनीततिरिव विलक्षणलक्षणविशालैकपत्रा धरणिविहारिणी हारिणी बभूव ॥२७॥**

**किंवा, करतलगृहीतपुरट-पुटकिनी-विशालतरैकपत्रपुटा करिणीघटेव राजमाना**

---

आशाओं से युक्त होता है, उसी प्रकार खाद्यसामग्री का वह समूह भी, सुगन्धित अनेक प्रकार के 'शाकों' (सागों) से युक्त था। एवं गङ्गाजी का प्रवाह, जिस प्रकार (**विलसन् काश्यास्तले भावः सत्ता यस्य तम्। पक्षे—विलसत्कं सुखं यतः स चासौ अशीतलभावश्चेति तम्**) काशी के तलभाग में शोभायमान सत्ता से युक्त है, उसी प्रकार खाद्यसामग्री का समूह भी, शोभायमान सुख को देनेवाला तथा गरमागरम था, और सभी को हर्षित करने योग्य था। सुवर्णमय जिन पात्रों में भोजन रखा था, वे पात्र भी, अपने ऊपर ढकने के लिये रखी हुई, स्फटिकमणि की थालियों में प्रतिबिम्बरूप से गमनशील कान्तियों के जो अंकुर थे, उनकी लीला, दर्शकजनों के लिये सुखदायक थी, अर्थात् वे पात्र, उस प्रकार की अपूर्व शोभा से युक्त थे। उन पात्रों में खाद्यसामग्री का वह समूह भी, उन ब्राह्मणियोंने, 'समुत्', अर्थात् सानन्द, एवं मन की स्वतन्त्रतापूर्वक रखा था, तथा ऊपर से परमशोभायमान अतिशय पतले सफेदवस्त्र के खण्ड से ढक रखा था। उस समय, यज्ञमार्ग में ही प्रेममय सम्मान करनेवाले सभासद् जन, उन ब्राह्मणियों को चारों ओर से देख रहे थे। ऐसी स्थिति में, वे याज्ञिक-ब्राह्मणपत्नियाँ, भोजन की सामग्रीवाले उन-उन पात्रों को, अपने-अपने करकमलपर धरकर, रोकनेवाले जनों का अनादर करके, यज्ञस्थल से बाहर होकर, शाखाओं में व्याप्त अभीष्ट फलवाली 'जङ्गम' (चलनेवाली) कल्पलताओं की तरह प्रतीत होकर, एवं अपने नेत्रप्रान्त के चलने से, मानो श्रीकृष्ण के निकट चलने के उपदेशपूर्वक, श्रीकृष्ण के अनुचरों के अभिमुख मुखकमलवाली जब हो गईं, तब श्रीकृष्ण के वे अनुचर भी, मार्ग के 'सूचक' (बतानेवाले) के भाव से, आगे-आगे चलते हुए, एवं विनम्र चित्तवृत्ति के द्वारा, (**कलः अस्फुटस्तेन विकलः स्पष्ट इत्यर्थः स चासौ विकस्वरः प्रफुल्लो मनोरमो मधुरो ध्वानो यत्र तद् यथा स्यात्तथा, इत इत इति अध्वानं मार्गं अग्रे चलन्तोऽपि मध्ये मध्ये तासामभिमुखीभूय अभिनयेन दर्शयन्तः मुमुदिरे**) स्पष्ट एवं प्रफुल्लित सुमधुर ध्वनिपूर्वक, इधर आइये, इधर आइये, इस प्रकार कहकर, मार्ग को दिखाते हुए, अर्थात् आगे-आगे चलते हुए भी, बीच-बीच में, उन ब्राह्मणियों की ओर मुख मोड़कर, अपने हाथ के इशारे से, अभिनय-सा दिखाते हुए प्रसन्न हो गये ॥२६॥

उसके बाद, अपने-अपने करकमलों में, अन्न की थालियों को ग्रहण करनेवाली, एवं 'आस्था' (श्रीकृष्ण की अपेक्षा)रूप 'आली' (सखी) के द्वारा कराई गई सहायतारूप सौभाग्यवाली, एवं अतिशय भाग्यशाली, तथा 'अरेका' (निःशङ्का) "**रेकृ शङ्कायाम्**" वह ब्राह्मणियों की पंक्ति, विलक्षण लक्षणोंवाले एक ही पत्रवाली एवं भूतलपर विहार करनेवाली, कमलिनियों की पंक्ति की तरह मनोहर हो गई ॥२७॥

अथवा अपने करतल में, अर्थात् अपनी सूंड के अग्रभाग में, सुवर्णमयी कमलिनी के अत्यन्त

**हृदयान्तरतरलायमानप्रणयभर-भारेण स्तनजघनभारेण पूर्णभाजनभारेण च दरनमदङ्गतया न मदं गतया च हृदयवृत्त्या लघु लघु चलन्ती पुरः पुरः परिलोक्यमानमिव हृदयाधिनाथं दयाधिनाथं च तमेव जानती न तीव्रतरं गमनखेदं च विदाञ्चकार ॥२८॥**

**किञ्च, स्तम्भश्चोत्कलिका च पङ्कजदृशां प्रस्थानलीलाक्रमे**
**मान्थर्यं च यदि त्वरां च युगपत् संस्पर्धया चक्रतुः ।**
**निर्धूतप्रतिभेव हन्त लपति स्माऽन्ते तदा मेखला-**
**निक्वाणो न लघुर्बभूव न गुरुर्मञ्जीरयुग्मस्य च ॥२९॥**

**यज्ञपत्नीभिः श्रीकृष्णस्य लोकोत्तरं दर्शनम्**

**एवं गच्छन्त्यः कतिचित् पदानि चित्पदानि वृन्दावनतरुलतानिकुरम्बाणि गोवृन्दानि चाग्रे विलोक्यात्रैव निखिलगुणाभोगवता भगवता भवितव्यमिति मनसि विदधत्यो दधत्यो मतिमतिप्रमदमद-ललितानुरागदलितां दलिताऽञ्जनघनधाराधरकुवलयवलयतिरस्कारिमहो-महोज्ज्वलमतिनेदीयो विलोकयामासुः ॥३०॥**

---

विशाल एक पत्रपुट को ग्रहण करनेवाली, हथिनियों की घटा की तरह सुशोभित होकर, मन के मध्य में एवं वक्षःस्थल के मध्य में, हार के मध्य में रहनेवाले रत्न की तरह, विराजमान स्नेह की अधिकता के भार से, स्तन एवं 'जघन' (जङ्घा) के भार से, तथा अनेक प्रकार के भोजन से पूर्ण पात्रों के भार से, कुछ अङ्ग, विनम्र हो जाने से, इतनेपर भी गर्व को न प्राप्त होनेवाली, मन की वृत्ति के कारण, धीरे-धीरे चलती हुई, वह ब्राह्मणीश्रेणी, 'हृदयाधिनाथ' (**दयया आधेर्मनः पीडाया नाथमुपतापकं नाशकमिति यावत् 'नाथृ नाधृ याच्ञोपतापैश्वर्याशीःषु**) एवं अपनी दया के द्वारा मानसिक पीडा का विनाश करनेवाले, उन श्रीकृष्ण को ही, मानो आगे-आगे दृष्टिगोचर होते हुए-से जानती हुई, अत्यन्त तीव्र चलने के खेद को भी नहीं जान पाई ।।२८।।

किंच कमलनयनी उन ब्राह्मणियों के प्रस्थान की लीला के आरम्भ में, हर्ष से उत्पन्न हुआ स्तम्भ, एवं प्रियतम के दर्शन की इच्छा से उत्पन्न हुई उत्कण्ठा, इन दोनों ने संस्पर्धा के कारण, जब एकसाथ, 'मान्थर्य' (धीरे चलना), एवं 'त्वरा' (शीघ्र चलना) उत्पन्न कर दिया, तब 'मेखला' (करधनी) अन्त में, मानो प्रतिभा से रहित-सी होकर, धीरे-धीरे बोलने लग गई । एवं दोनों नूपुरों का शब्द, न तो 'लघु' (हलका) ही हुआ, न 'गुरु' (भारी) ही हुआ । तात्पर्य—उस समय मान्थर्य के द्वारा, त्वरा बाधित हो जानेपर, एवं त्वरा के द्वारा मान्थर्य बाधित हो जानेपर, कभी मान्थर्य के अंश की प्रबलता से करधनी धीरे-धीरे बजती है, एवं कभी त्वरा के अंश की प्रधानता हो जानेपर, दोनों नूपुरों का शब्द, हलका नहीं हुआ; किन्तु, मान्थर्य की सत्ता के कारण भारी भी नहीं हो सका ।।२९।।

**यज्ञ-पत्नियों के द्वारा श्रीकृष्ण का लोकोत्तर दर्शन**

इस प्रकार कुछ पैरोंतक चलती हुई, वे ब्राह्मणियाँ, वृन्दावन की चिन्मय वस्तुस्वरूप वृक्ष एवं लता आदि के समूह को, तथा गोवृन्द को आगे की ओर देखकर, "समस्त गुण-परिपूर्ण भगवान् श्रीकृष्ण, यहीं होने चाहियें" इस प्रकार मन में धारण करती हुईं, एवं अत्यन्त हर्ष तथा आनन्दमयी मत्तता, इन

तदिदमहो महोऽपि तासां नयनेषु कज्जलायितम्, कवरीषु कुवलयमालायितम्, श्रवणेषु तापिञ्छगुच्छायितम्, पयोधरेषु नीलमणिहारायितम्, सर्वाङ्गेषु नीलनिचोलायितम् ॥३१॥

ततश्च, लावण्योर्मीमिव वरभुजां सख्युरंसे दधानो
धुन्वन्नब्जं युवतिमतिवत् पाणिना दक्षिणेन ।
श्रीवत्साङ्कः कनकवसनो बर्हवान् वैजयन्ती-
गुञ्जाधातुस्तवकरचनः श्यामधामाऽऽविरासीत् ॥३२॥

ततश्च ततश्चटुलतया चन्द्रिकासितहसित-हठाकृष्ट-नव-सुधा-सारो वसुधासारो लावण्यसार इव यद्येवमासामासादितनयनातिथिभावो भावोन्नतमनसां तदा तासामपि—

लीलालास्योद्यत इव नटः पञ्चबाणप्रपञ्चः
किं वा मूर्तः किमहह रसो मूर्तिमानाद्य एव ।
प्रेमानन्दः किमुत तनुमान् किं विलासः शरीरी-
त्येवम्भूता मनसि कति नो हन्त तर्का जुघूर्णुः ॥३३॥

---

दोनों के द्वारा, मनोहर अनुराग से उत्पन्न हुए पत्रोंवाली बुद्धि को भी धारण करती हुईं, घिसे हुए कज्जल, श्यामघन एवं नीलेकमलों के मण्डल को तिरस्कृत करनेवाले, महान् उज्ज्वल तेज को, अत्यन्त निकटवर्ति देखने लग गईं ॥३०॥

आश्चर्य तो यह हुआ कि, वही यह तेज, ब्राह्मणियों के नेत्रों में, कज्जलका-सा आचरण करता हुआ; चोटियों में नीलकमलों की मालाका-सा आचरण करता हुआ; कानों में 'तापिच्छ' (तमाल) के गुच्छाओंका-सा; एवं स्तनों के ऊपर नीलमणि के हारोंका-सा; तथा समस्त अङ्गों में नीली ओढ़नीका-सा आचरण करता हुआ प्रगट हो गया ॥३१॥

उसके बाद तो, सुन्दरता की तरङ्ग की तरह, प्रतीत होनेवाली अपनी श्रेष्ठ बाईं-भुजा को, 'सुबल'-नामक सखा के कन्धेपर धारण करता हुआ, एवं दाहिने-हाथ से युवतियों की मति की तरह, कमल को घुमाता हुआ, श्रीवत्स के चिह्नवाला, सुवर्णके-से पीताम्बरवाला, मोर-मुकुटवाला, वैजयन्ती, गुञ्जा, अनेक प्रकार की धातु, एवं गुच्छाओं की रचनावाला, श्याम-तेजवाला, वंशीवाला उनके सामने प्रगट हो गया ॥३२॥

तदनन्तर भावमयी चञ्चलता से व्याप्त या विस्तृत होकर, चन्द्रमा की चाँदनी से भी अधिक सफेद हँसी के द्वारा, नवीन 'सुधा' (अमृत) के 'आसार' (धारासम्पात) को हठपूर्वक आकर्षित करनेवाला, भूतलपर सर्वश्रेष्ठ कहलानेवाला, लावण्य के सार के समान प्रतीत होनेवाला, नन्द का लाला, भाव से उन्नत-मनवाली उन ब्राह्मणियों के नेत्रों के अतिथिभाव को जब प्राप्त हो गया, तब उन ब्राह्मणियों के मन में भी, "लीलापूर्वक नृत्य करने को उद्यत हुआ, मानो यह, कोई नट है क्या ? अथवा मूर्तिमान् कामदेव का कोई विस्तार है क्या ? अहह ! अथबा शृङ्गार-रस ही मूर्तिमान् हो गया है क्या ? अथवा प्रेमानन्द ही देहधारी हो गया है क्या ? अथवा विलास ही शरीर धारण करके आ गया है क्या ?" इस प्रकर के हर्षभरे कितने ही तर्क नहीं घूमे; अपितु, घूमने ही लग गये ॥३३॥

एवं वितर्कयन्त्योऽसाध्वससाध्वसमसाहसहसदनुरागग्रह-ग्रहणनिगृहीतमानसा मानसारा: ॥३४॥

क्रमेण— चित्ताद् बाह्यं गत इव पुनर्बाह्यतो वा प्रविष्ट-
श्चित्तं चित्रं युगपदुदयी किन्नु चित्ते बहिश्च ।
इत्थं तर्काऽऽकुलितमनसो मीलदुन्मीलदक्षं
चित्ते साक्षादपि च तमथाऽऽलोकयन्त्योऽभिसस्रु: ॥३५॥

**यज्ञपत्नीभि: सह श्रीकृष्णस्य वार्तालाप:**

किञ्च, अन्नाद्युपायनविराजि-कराब्जकोषा-,श्चेतोऽभिलाषफलदा इव कल्पवल्ली: ।
दिव्यौषधिव्रततिकाननवज्ज्वलन्ती-,रालोक्य ता: सरसमेतदुवाच कृष्ण: ॥३६॥

हन्त स्वागतमास्यतां मृगदृशो धन्या: स्थ यूयं महान्
सद्भावो मयि व: स्वयं यत इत: प्राप्ता गृहीत्वौदनम् ।
एतत् प्रत्युपकर्तृतास्ति न मम स्वेनैव भावेन व:
सन्तोष: परिपुष्टिमेतु नितरामानृण्यमप्यस्तु मे ॥३७॥

---

इस प्रकार अनेक तर्क करती हुईं, वे ब्राह्मणियाँ, 'असाध्वस' (नि:सङ्कोच) के द्वारा, 'साधु' (उत्तम) जो 'असमसाहस' (अतुलनीय साहस) उससे प्रफुल्लित, अनुरागरूप ग्रह के द्वारा ग्रहण करने से, निगृहीत मनवाली होकर, (**मानो ज्ञानं रसानुभव इति यावत् स एव सारो बलं यासां ता:**) रस के अनुभवरूप बल से युक्त हो गई थीं ।।३४।।

किंच उस समय, श्रीकृष्ण के आवेश की अधिकता के कारण, उनकी इन्द्रियों की वृत्तियाँ भी, तन्मय ही हो गई थीं । इस भाव को वर्णन करते हुए, कवि कहते हैं कि, वे ब्राह्मणियाँ, "ये श्रीकृष्ण, मानो क्रमश: चित्त से बाहर आये हैं, अथवा बाहर से ही चित्त में प्रविष्ट हो गये हैं । आश्चर्य ! अथवा चित्त में एवं बाहर भी एकसाथ ही प्रगट हो रहे हैं क्या ?" इस प्रकार के तर्कों से व्याकुल मनवाली होकर, चित्त में दर्शन करने के लिये नेत्र मूँदकर, एवं बाहर दर्शन करने को नेत्र खोलकर, चित्त में भी साक्षात् दर्शन करती हुईं, चारों ओर से श्रीकृष्ण की ओर चली आईं ।।३५।।

**यज्ञपत्नियों के साथ श्रीकृष्ण का वार्तालाप**

किंच उन ब्राह्मणियों को देखकर, श्रीकृष्ण, सरसतापूर्वक यह बोले—उन ब्राह्मणियों के करकमलरूप कोष, अन्न आदि की भेंट से विराजमान थे । वे स्वत:, चित्त की अभिलाषा के अनुसार, फल देनेवाली कल्पलताओं के समान प्रतीत हो रही थीं । और दिव्यऔषधि की लताओं के वन की तरह प्रकाशित हो रही थीं । इस प्रकार की उनके प्रति बोले—।।३६।।

"हे मृगलोचना ब्राह्मणियो ! महान् हर्ष की बात है । तुम्हारा स्वागत है । तुम, भली आईं । आइये, विराजिये । तुम सब धन्य हो । तुम सबका, मुझ में महान् सद्भाव है । इसीलिये 'ओदन' (भात

ततश्च ताः शरदमृतमयूख-विगलदमृतबिन्दुबिन्दुमधुरकल-विकस्वर-स्वरपरिमल-परिमलन-कर्णरमणीयं रमणीयं तात्पर्यपर्यवसान-विरहेण सामान्यतो मान्यतोदारप्रणय-प्रणयनपरमिव प्रमुदित-मुदितमस्य निशम्य कृतार्थम्मन्या इव नयनकमल-निर्व्यथनेन निर्व्यथनेन तमन्तर्हृदि निवेश्य भुजलताभ्यां जलताभ्याञ्छितेन मनसा नमनसार्द्रेण परिरभ्य सौरभ्यसौभगभृताऽनुरागसुमनोभरेण समर्चयाञ्चक्रुः ॥३८॥

तदनु दनुजदमनो मनो मोहयन्निव निवरीवृत्यमानहृदय-सन्तापतापविचित-सान्द्रानन्दा द्विजवरवधूरवधूतसकलकलनाः पुनरभाषत ॥३९॥

'तद् यात देवयजनं पतिदेवताभि-,र्युष्माभिरध्वरममी परिपारयन्तु ।
मन्मूर्तिमध्वरमयीमपि ये भजन्ते, मामेव तेऽपि कृतिनः परितोषयन्ति ॥'४०॥

इति तदमृतमयूखबिम्बतोऽविलम्बलम्बमानकाल-कालकूटकूटमिव मधुरतरमनोहरात्

---

आदि भोज्यपदार्थ) को लेकर, स्वयं ही इधर पधारी हो। तुम्हारे इस उपकार के, प्रत्युपकार करने का भाव, मेरे में नहीं है। अतः तुम्हारा सन्तोष, तुम्हारे निजीभाव से ही परिपुष्टि को प्राप्त करता रहे। उसी से मेरी भी अत्यन्त अऋणता हो जाय" ॥३७॥

उसके बाद वे ब्राह्मणियाँ, श्रीकृष्ण के वचन को सुनकर, अपने-अपने नेत्रकमलों के 'निर्व्यथन' (छिद्र) के द्वारा, (**'छिद्रं निर्व्यथनं रोकम्' इत्यमरः**) उनको अपने अन्तःकरण में प्रविष्ट करके, सुगन्धरूप सुन्दरता से भरे हुए अनुरागरूप पुष्प की अधिकता के द्वारा, उनका भली प्रकार पूजन करने लग गईं (यह अन्वय है)। श्रीकृष्ण का वचन, शरत्कालीन चन्द्रमा से झरते हुए अमृत के प्रत्येक बिन्दु से भी मधुर, एवं 'कल' (कोमल), 'विकस्वर' (स्पष्ट) स्वररूप सुगन्ध के सम्मेलन से, कानों के लिये रमणीय था; एवं तात्पर्य के 'पर्यवसान' (समाप्ति या निश्चय) के बिना (**रमणीयं—रमणीर्याति तदभीष्टदाने पर्याप्नोतीति तत्**) रमणियों के अभीष्ट देने में पर्याप्त था। एवं सामान्यरूप से भी मान्यता के कारण, उदार स्नेह को प्रगट करनेवाला था; अतएव, महान् आनन्ददायक था। इस प्रकार के वचन को सुनकर, वे ब्राह्मणियाँ, मानो अपने को कृतार्थ मानने लग गईं। उसके बाद व्यथा से रहित, एवं 'जलता' (द्रवीभाव) से 'अभ्यांछित' (व्याप्त) **"आछि आयामे"** तथा नम्रता से सरस हुए मन से ही, भुजलताओं के द्वारा, उनका आलिङ्गन करके, पूजा करने लग गईं ॥३८॥

उसके बाद दनुजदमनकर्ता श्रीकृष्ण, अत्यन्त निवृत्त होनेवाले मानसिक सन्ताप के कारण, बढ़े हुए गाढ़े आनन्दवाली, एवं सांसारिक समस्त व्यापारों को ठुकरानेवाली ब्राह्मणियों के प्रति, मन को मोहित-सा करते हुए पुनः बोले—॥३९॥

"अरी ब्राह्मणियो! तुम ने, मेरा दर्शन कर लिया। अतः, अब तुम सब, देवताओं के यज्ञस्थल में चली जाओ। तुम सब, पतिव्रता हो। अतः, तुम सबके साथ मिलकर, वे तुम्हारे पति, यज्ञ को भली प्रकार समाप्त कर लें। और देखो, मेरी प्रतिकूलता के आरोपमात्र से, अपने पतियों का तिरस्कार नहीं करना। क्योंकि जो व्यक्ति, मेरी यज्ञमयी मूर्ति का भी भजन करते हैं, वे चतुरव्यक्ति भी, उस प्रकार से मुझ को ही सन्तुष्ट करते हैं" ॥४०॥

**श्रीवदनादनास्वादनीयं कटुतरमालपितमालपीतवाससस्तस्य निशम्याऽशम्यासामाशा माशान्तिरप्यजनि ॥४१॥**

**यथा— दीर्घातिदीर्घतर-संश्रवणानुचिन्ता-,सन्तानपल्लवितकोरकित-प्रतानाम् ।**
**आशालतां विफलतामुपसादयन्ती, सा तस्य वाग् द्विजवधूर्विधुरीचकार ॥४२॥**

**श्रीकृष्णं प्रति यज्ञपत्नीनां निवेदनम्**

**अथ विधुरितवदन-विधुरितवदनवरतमाऽऽनन्दसन्दोहं मन्यमानाऽमानाऽनादराऽदराहत-हृदयेव हृदये वहन्ती गुरुखेदमधिकसवाष्पगद्गदगदनकलस्वरं स्वरङ्गनाश्रेणिरिव विच्छाया सलिलकणभरमन्दाक्षं मन्दाक्षं च निर्वास्य निर्वास्यमानदीपशिखेव मन्दप्रभा प्रभावैकनिबद्ध-दृष्टिः शुष्यमाणकाकुदा काकुदाक्षिण्यवती निजगाद भूसुरनितम्बवती-विततिः ॥४३॥**

**'अलमलमतिमात्रं कर्कशेनाऽमुना ते, वचनविलसितेन प्राणिमात्रप्रियस्य ।**
**नहि पुरुकरुणानामेष पन्थाः सुभव्यो, यदहह परमर्मच्छेदि-वाग्वज्रमोक्षः ॥४४॥**

---

इस प्रकार (**आलवत् हरितालवत् पीतं वासो यस्य तस्य, 'आलं च हरितालकम्' इत्यमरः**) हरताल के समान पीताम्बरधारी, श्रीकृष्ण के मधुर मनोहर श्रीमुखारविन्द से, अमृतमयी किरणोंवाले चन्द्रबिम्ब से शीघ्र ही निकलते हुए, कालरूप भयङ्कर विष के समूह की तरह, अनास्वादनीय एवं अतिशय कटुवचन को सुनकर, उन ब्राह्मणियों की आशा, स्वतः ही विनष्ट हो गई, तथा उनकी शोभा भी शान्त हो गई ॥४१॥

यथा—देखो, दीर्घ से भी अत्यन्तदीर्घ, भली प्रकार सुनने से हुई जो 'अनुचिन्ता' (निरन्तर भावना) उसके 'सन्तान' (विस्तार) से पल्लवित, एवं "अभी यहाँ बैठ जाइये" इस प्रकार के आश्वासन से 'कोरकित' (कलिका से युक्त) विस्तारवाली, आशारूपलता को विफल बनानेवाली, श्रीकृष्ण की उस वाणी ने, ब्राह्मणियों को विकल बना दिया ॥४२॥

**श्रीकृष्ण के प्रति यज्ञपत्नियों का निवेदन**

उसके बाद 'भूसुरनितम्बवती-विततिः' (उन ब्राह्मणियों की पंक्ति) अपने मुखरूप चन्द्र को विकल बनाकर, श्रीकृष्ण के दर्शन से प्राप्त हुए निरन्तर आनन्द के समूह को 'इतवत्' (गये के समान) मानती हुई, अपरिमित अनादर से युक्त होकर, मानो हृदय में भारी आघात को पाकर, हृदय में भारी खेद को धारण करती हुई, देवाङ्गनाश्रेणि, जिस प्रकार छाया से रहिता होती है, उसी प्रकार कान्ति से रहित होकर, एवं अश्रुजल के कणों की अधिकता से मन्द हुए नेत्रों के भावपूर्वक लज्जा को दूर करके, एवं समाप्त होनेवाली दीपक की शिखा की तरह, मन्दप्रभा से युक्त होकर, प्रकृष्टभाव के द्वारा एक स्थानपर ही दृष्टि को निबद्ध करके, सूखते हुए तालु से युक्त होकर, तथा 'काकु' (वक्रोक्ति या कातरोक्ति) के चातुर्य से युक्त होकर, अधिक वाष्प से युक्त गद्गद वचन के सुमधुर स्वरपूर्वक बोली—॥४३॥

"हे श्यामसुन्दर ! तुम तो, प्राणीमात्र के प्रिय हो। अतः, तुम्हारे अतिशय कठोर, इस वाक्य-विलास से कोई प्रयोजन नहीं है, कोई प्रयोजन नहीं है। देखो, विशाल करुणावाले महापुरुषों का यह मार्ग, सुमङ्गलमय नहीं है। जो कि हाय ! दूसरे के मर्म को छेदन करनेवाले, वाणीरूप वज्र को छोड़ देना ॥४४॥

अवधेहि, वधेहितं मुञ्च माहृशाम्, मा दृशां नः सुखमपाकुरु ॥४५॥

घटतां वा कथमिदम्—

न शिखरिशिखरेभ्यो निर्गताः शैवलिन्यः, पुनरपि विनिवृत्ता हन्त तानाश्रयन्ते ।
अपि तु समुपसीदन्त्येव रत्नाकरान्त-,र्न भवति निरपेक्षस्तासु रत्नाकरोऽपि ॥४६॥

निष्किञ्चनप्रिय ! किञ्चन प्रियमस्माकं न भवन्तमन्तरेण, कथमथ मथन मुरस्य रस्यतामेतु नः पुनरगारगमनम् ॥४७॥

यतः, न घनतरतमोऽन्तर्भ्रान्तिविभ्रान्तमार्गा, जहति सुकृतपाकात् प्राप्तमालोकमुच्चैः ।
न विधिविलसितेनाऽयत्नमासादितायाः, विदधति जनुषान्धा दिव्यदृष्टेरुपेक्षाम् ॥४८॥

हन्त हन्तरघस्य तव वचनमिदं न मिदं जनयति, नयतिलक ! तव संश्रवःश्रवस्तु श्रवणपुटे जागरूकमेवाऽऽस्ते । तदनुस्मर स्मर-सहस्रसहस्रस्रवणकारिरूपसौन्दर्य ! निशामय यदनु वदामो दर दामोदर ! मदरन्धनमपाकृत्य ॥४९॥

---

"नेक ध्यान दीजिये, हम जैसों के वध की इच्छा या चेष्टा भी छोड़ दीजिये । यदि कहो कि, मेरे द्वारा यहाँ कौन-सा वध देखा ? तो इसके उत्तर में हम कहती हैं कि, हमारे नेत्रों के सुख को दूर न कीजिये । भावार्थ—आप के दर्शन के बिना, हमारा मरण अवश्यंभावी है ॥४५॥

"अथवा हम सब, आपके निकट से लौटकर, पुनः घर को चली जायँ" यह बात भी किस प्रकार सङ्घटित हो सकती है ? हाय ! देखो, पर्वतों के शिखरों से निकली हुई नदियाँ, पुनः लौटकर, उन्हीं पर्वतों का आश्रय नहीं लेती हैं; अपितु, भली प्रकार समुद्र के भीतर, घुल मिलकर, उसके निकट ही रहती हैं । अतः, 'रत्नाकर' (समुद्र) भी, उनके प्रति निरपेक्ष नहीं होता है । इसी प्रकार आप भी, हमारे प्रति निरपेक्ष न बनिये ॥४६॥

"हे निष्किञ्चनप्रिय ! श्याम ! आपके बिना, हमारे लिये कोई भी वस्तु प्रिय नहीं है । अतः, हे 'मुर'-नामक दैत्य का मथन करनेवाले प्रभो ! आपको छोड़कर, हम सबको, पुनः घर को जाना किस प्रकार रसदायक हो सकता है ? ॥४७॥

"क्योंकि देखो, अतिशय गाढ़े अन्धकार में भ्रान्ति के कारण, मार्ग को भूले हुए व्यक्ति, प्राचीन पुण्य के परिपाक से प्राप्त हुए महान् प्रकाश को कभी भी नहीं छोड़ते हैं । और जन्म से ही अन्धेव्यक्ति, किसी अनिर्वचनीय भाग्य के वैभव से, अनायास प्राप्त हुई दिव्यदृष्टि की 'उपेक्षा' (अवहेलना) नहीं करते हैं । अर्थात् इसी प्रकार आपके अलौकिक शब्द-स्पर्श-रूप-रस एवं गन्ध आदि के अनुभव के बिना, हम सब, जन्मान्ध ही थीं । आपकी अहैतुकी कृपारूप भाग्य से, अनायास प्राप्त हुई आपकी निकटतारूप दिव्यदृष्टि की उपेक्षा, हम भी कैसे कर सकती हैं ? ॥४८॥

"हे अघासुर को एवं पाप को विनष्ट करनेवाले प्रभो ! हम सबको, घर की ओर ढकेलनेवाला, आपका यह वचन, 'मिद्' (स्नेह) को उत्पन्न नहीं कर रहा है । हे नयतिलक ! (हे नीतिशास्त्र के ज्ञान में श्रेष्ठ !) प्रभो ! आपके यशों का श्रवण तो, हमारे कर्णपुट में 'जागरूक' (जागता हुआ) ही विद्यमान है । इसलिये (**स्मर-सहस्रस्य सहसस्तेजसः स्रवणं च्योतनं कर्तुं शीलमस्य तादृशं रूपसौन्दर्यं यस्य हे तथाभूत !**

सकृदपि भजते यो यस्तवाऽस्मीति वक्ति, त्यजसि न तमितीयं पाल्यतां स्वप्रतिज्ञा ।
प्रकटकटुकठोरैः कर्मभिः कण्टकाभै-,र्गृहगहनमपास्योपास्य दास्यो भवामः ॥५०॥

किञ्च, संगृह्णन्तु न नः कदापि पतयो मुञ्चन्तु वा बान्धवाः
स्वीकुर्वन्तु न मातरो न पितरो न भ्रातरो न प्रजाः ।
कामं वोपहसन्तु हन्त सुजना निन्दन्तु वा दुर्जना-
स्त्वत्पादाम्बुजसेवया वपुरिदं निर्वापयिष्यामहे ॥५१॥

तदेवं देवं निवेदयामो दया मोपेक्षणीयाऽपेक्षणीया नो मनोरथपूर्तिः ॥५२॥

तथा हि— अङ्गीकुरुष्व करुणार्णव ! नः प्रपन्नाः, सम्मोदयस्व मदयस्व दयस्व देव ! ।
पादारविन्ददलदोलनविप्रकीर्णं, निर्माल्यमाल्यमुरसा शिरसा वहामः ॥'५३॥

---

अत्र पूर्वस्य सहस्र-शब्दस्य "अनचि च" इति सकारद्वित्वेन, परस्य तु "वा शरि" इति सत्वेन द्विसकार-श्रवणम्, दर ईषदेव, 'दर' इत्यव्ययम्, "दरोऽस्त्री साध्वसे गर्ते कन्दरे तु दरी मता । दराऽव्ययं मनागर्थे" इति मेदिनी) हजारों कामदेवों के तेज को तिरस्कृत करनेवाले, रूप की सुन्दरता से युक्त प्रभो ! जगत्प्रसिद्ध उस अपने यश को स्मरण कर लीजिये । एवं भक्तों के बन्धन में पड़नेवाले दामोदर ! इसके बाद हम जो कुछ थोड़ा-सा ही कह रही हैं, उसको आप, गर्व के खण्डन को दूर करके, अर्थात् गर्व को धारण करके ही सुन लीजिये ॥४९॥

"देखो, आपने, विभीषण की शरणागति के समय, रामावतार में यह प्रतिज्ञा की थी कि, "सकृदेव प्रपन्नाय तवाऽस्मीति च याचते । अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद् व्रतं मम" (वाल्मीकीये युद्धकाण्डे १८।३३) एकबार मेरी शरण में आनेवाले के लिये, एवं हे नाथ ! मैं, तुम्हारा हूँ, इस प्रकार की प्रार्थना करनेवाले के लिये, मैं, सभी प्राणियों से अभय दान दे देता हूँ, यह मेरा अनादिकाल का व्रत है । एवं जो व्यक्ति, एकबार भी आपका भजन करता है, एवं आज से ही मैं, तुम्हारा हो गया हूँ, इस प्रकार निष्कपट-भाव से कहता है, उसको आप, त्यागते नहीं हो । इस प्रकार की आपकी प्रतिज्ञा है । अतः आप, अपनी इस प्रतिज्ञा की रक्षा कीजिये । एवं हमको भी, अपनी दासी बना लीजिये । क्योंकि, हम सब भी, प्रत्यक्ष में ही कड़ुए एवं कठोर तथा कण्टकतुल्य कर्मों के कारण ऊबकर, घर में जाने को छोड़कर, आपकी दासियाँ बन रही हैं ॥५०॥

"किंच हमारे पति, हमको कभी भी ग्रहण मत करो, हमारे बन्धु-बान्धव भी भले ही छोड़ दो, सज्जनव्यक्ति भी हाय ! यदि हमारी हँसी करते हैं, तो भले ही करते रहें, दुर्जन भी यदि निन्दा करते हैं, तो भले ही करते रहें, तथा हमारे माता-पिता, भाई-पुत्र आदि भी, हमको भले ही स्वीकार न करें, किन्तु इस शरीर को तो, हम, तुम्हारे चरणारविन्दों की सेवा के द्वारा ही समाप्त कर देंगी ॥५१॥

"इसलिये देवाधिदेव के प्रति, हम, इस प्रकार निवेदन करती हैं कि, आप, अपनी स्वाभाविकी दया की उपेक्षा मत कीजिये, एवं हमारे मनोरथ की पूर्ति की अपेक्षा कर लीजिये ॥५२॥

"देखिये, प्रभो ! हमारा मनोरथ तो यह है कि, हे कृपासिन्धो ! हम शरणागतों को अङ्गीकार कर लीजिये । पहले तो, अङ्गीकारमात्र से ही प्रसन्न कर दीजिये । उसके बाद, अपने विलास की अमृत-मयी वृष्टि में मत्त बना दीजिये । अतः, हे देव ! यही दया कर दीजिये । एवं तत्काल तो, यही कृपा कर

### श्रीकृष्णद्वारा सिद्धान्तपूर्वकं यज्ञपत्नीनां सान्त्वनम्

तदा तदाकर्णने कर्णनेयमाधुरीधुरीणवचनानां नानाङ्गरङ्गरञ्जि-पुलकावलीनां लीनान्तरीणभावविशेषाणामशेषाणामपि मुखमालोक्य मधुरतरसितस्मितस्नपिताऽधरदलं रदलङ्घितशिखरोऽखरोस्रसहस्रसहजमधुराननो निजगाद श्रीदामोदरः,—'अयि समाकर्णयत कर्णयतमानमोदा मोदारेण हठेन वो भूयतां न बोभूयतां च खेदः । अवधातुमर्हन्ति शुभवत्यो भवत्यो मदाऽऽलपितम् ॥५४॥

श्रवणकीर्तनचिन्तन-चातुरी, कृतधियां यदि चारुतरायते ।
अपि पुरश्चरतो हि तदेक्षणा-,न्मम वशीकृतये कृतिनी भवेत् ॥५५॥

तदयि ! यात निरन्तरमात्मना, कुरुत मेऽनुगतिं गतिकोविदाः ।
मदनुधावनधूनितबन्धना, भुवनबान्धवमेष्यथ मां धवम् ॥५६॥

---

दीजिये कि, आपके चरणारविन्द की अंगुलियों के चलने से, वनमाला के झुग्गे में से टूटकर फैले हुए, आपके प्रसादी 'माल्य' (सिर के केशों में बाँधा जानेवाला पुष्पों का गुच्छा) को, अपने वक्षःस्थल से एवं सिर से धारण कर लें । हमारी यही आन्तरिक आशा है" ॥५३॥

### श्रीकृष्ण के द्वारा सिद्धान्तपूर्वक यज्ञपत्नियों की सान्त्वना

उस समय, उनकी प्रार्थना सुन लेने के बाद, कानों में पहुँचाने योग्य, माधुरी में अग्रगण्य वचनोंवाली, एवं अपने अनेक अङ्गों में रङ्ग-रञ्जनी पुलकावलियोंवाली, अपने आन्तरिक शृङ्गारमय भावविशेष को छिपानेवाली, उन सभी ब्राह्मणियों के मुख को देखकर, (**रदैर्दन्तैर्लङ्घितानि शिखराणि येन सः । "शिखरं पुलकाग्रयोः, पक्वदाडिमबीजाभमाणिक्यशकलेऽपि च" इति विश्वः । अखरं अतीक्ष्णं उस्रसहस्रं किरणसहस्रं यस्य स चन्द्र इव सहजमधुरं आननं मुखं यस्य सः । 'किरणोस्रमयूखांऽशु' इत्यमरः**) अपने दाँतों की शोभा के द्वारा, पके हुए अनार के बीजों के समान माणिक्य के टुकड़े की शोभा का तिरस्कार करनेवाले, एवं हजारों शीतल किरणोंवाले, पूर्णचन्द्रमा के समान सहज सुन्दर श्रीमुखवाले, श्रीकृष्ण, सुमधुर मन्दमुसकान के द्वारा, अपने अधरोष्ठ का स्नान कराते हुए—"अरी ब्राह्मणियो ! कानों में स्थायी रहनेवाले हर्ष को धारण करके ही, मेरे वचनों को सुन लो । अर्थात् तात्कालिक खेद को दूर करके सुन लो । तुम्हारा इतना 'उदार' (महान्) हठ नहीं होना चाहिये, एवं बारंबार खेद भी नहीं होना चाहिये । आप सब तो मङ्गलमयी हो । अतः, मेरे प्रेममय भाषण की ओर ध्यान देने योग्य हो ॥५४॥

"देखो, स्थिर बुद्धि या विशुद्ध बुद्धिवाले व्यक्तियों की, मेरे सम्बन्धवाली श्रवण, कीर्तन, एवं चिन्तन की चातुरी, यदि अतिशय मनोहर हो जाती है, तब तो वह चातुरी, नेत्रों के आगे विचरण करनेवाले मेरे दर्शन की अपेक्षा भी, मुझको वश में करने के लिये कुशल हो जाती है । तात्पर्य—मेरे दर्शन से पहले, मेरे श्रवण-कीर्तन-स्मरण की चातुरी का संग्रह करना अत्यावश्यक है ॥५५॥

"इसलिये हे ब्राह्मणियो ! अब तो तुम, अपने घर चली जाओ । वहाँ जाकर, मन के द्वारा निरन्तर मेरा अनुगमन करती रहो । क्योंकि तुम सब, स्वरूप की जानकार हो । अतः, मेरी अनुगति के द्वारा, सांसारिक समस्त बन्धनों को तोड़कर, भुवनमात्र के बान्धव, मुझरूप 'धव' (पति, स्वामी) को प्राप्त कर लोगी ॥५६॥

किञ्च, न त्वादृशां नृजनुषां भवतीह देहे, योग्यो ममाऽयमतिमङ्गलमङ्गसङ्गः ।
भावाऽभिधेन वपुषा रमयध्वमन्त-,र्यद् वो मयापि सुदृढं मनसोपगूढम् ।।५७।।

किञ्च, विद्वेक्ष्यन्ति भवादृशीर्न पतयो मय्येकतानात्मनो
येनाऽनेन मयाऽऽत्मना पति-सुत-भ्रात्रादयोऽतिप्रियाः ।
तस्मिन्नर्पितचित्तवृत्तिषु जनः को द्वेषमीहिष्यते
हित्वैकान् मदुपेक्षितानिति गताऽऽशङ्कं गृहे गम्यताम् ।।'५८।।

इत्येवमशेषविशेषविविधवाचोयुक्तिवाचो युक्तिमस्य श्रवणपुटके निधाय निधाय पीयूषयूषमिव वचनं तदलङ्घनं तदलं घनं युक्तमेवेति मत्वा परमसमुत्काः समुत्का मनो दत्त्वा कामनोदत्वादिदोषमविगणय्य तद्रूपलावण्यमादाय दायलब्धमिव समुचितविनिमयात्, तेनैव हृदये पूरिते बहिरुदितान् हृदय्यानिव कण्टकान् कण्टकान् सुखप्रकोपघनेष्वपघनेष्व-विरतमादधत्यो निरर्गलगलदस्रवः स्रवदखेदस्वेदसलिलपृषताः पृषताक्ष्यः कृच्छ्रेणैव पुरं प्रति निववृतिरे ।।५९।।

---

"किंच इस मनुष्य-जन्म में, तुम सब ब्राह्मणी हो । अतः, तुम जैसी ब्राह्मणियों का इस शरीर में, मेरे अङ्ग का यह सङ्ग, अत्यन्त मङ्गलपूर्वक योग्य नहीं है । अर्थात् मैं, गोपजाति में अवतीर्ण हुआ हूँ । मैं, ब्राह्मणों को पूज्य मानता हूँ । अतः, मुझे ऐसा करना उचित नहीं है । इसलिये इस जन्म में तो, अपने 'गोपीभाव'-नामक भावमय शरीर के द्वारा, अपने-अपने अन्तःकरण में ही, मेरे साथ रमण करती रहो । दूसरे जन्म में, गोपी-शरीर धारण करके, मुझ से निःशङ्क मिल जाओगी । क्योंकि देखो, मैंने भी तो, तुम्हारे शरीर को, मन के द्वारा ही दृढतापूर्वक आलिङ्गन किया है, साक्षात् नहीं ।।५७।।

"यदि कहो कि, हम सब तो पति आदि की आज्ञा का उल्लङ्घन करके, आपके निकट आई हैं; अतः, वे सब, हमको पुनः ग्रहण नहीं करेंगे । इसके उत्तर में मैं कहता हूँ कि, तुम सबका मन, मुझ में तदाकार हो रहा है, इसलिये तुम जैसी सती-साध्वी नारियों से, तुम्हारे पति, विद्वेष नहीं करेंगे । क्योंकि देखो, मेरे इस अन्तर्यामीरूप से प्रविष्ट होने से ही पति, पुत्र, भैया आदि अत्यन्त प्रिय लगते हैं, यह मेरी अन्तर्यामी सत्ता का स्वरूप है । इसलिये परिपूर्णतम मुझ में जिन्होंने अपने चित्त की वृत्ति, सर्वतोभाव से समर्पित कर दी है, उन व्यक्तियों के प्रति, केवल मेरी उपेक्षा करनेवाले व्यक्तियों को छोड़कर, कौन-सा जन, द्वेष करने की चेष्टा करेगा, अर्थात् कोई नहीं । इसलिये निःशङ्क होकर घरपर चली जाओ" ।।५८।।

उसके बाद 'पृषताक्ष्यः' (मृग के समान नेत्रोंवाली), वे ब्राह्मणियाँ, इस प्रकार समस्त विशेषताओं से युक्त, अनेक प्रकार की वाणियों की युक्तिपूर्ण वाणीवाले श्रीकृष्ण की **"भावाऽभिधेन वपुषा रमयध्वमन्तः"** इस प्रकार की युक्ति को कर्णपुट में धारण करके, एवं उस वचन को अमृत के सार की तरह (**निधाय पीत्वा**, 'घेंट् पाने') पीकर, एवं धर्म का लङ्घन न करनेवाले, उस वचन को, घनेरूप से मङ्गलमय तथा उचित ही है, इस प्रकार मानकर, महान् उत्कण्ठित होकर भी, हर्ष से युक्त होकर, श्रीकृष्ण के लिये अपना मन देकर, श्रीकृष्ण के द्वारा अपने में की गई कामना की प्रेरणा आदि के दोष को न गिनकर, एवं अपने मन के समुचित बदले से भेंट में प्राप्त हुए धन की तरह, श्रीकृष्ण के रूप के 'लावण्य' (सौन्दर्य) को ग्रहण करके, उस रूप-लावण्य के द्वारा ही हृदय पूरित हो जानेपर, हृदय में

**श्रीकृष्णविरहे मृताया ब्राह्मण्या लोकोत्तरं मृत्युं दृष्ट्वा ब्राह्मणानां पश्चात्तापः**

**अथ तत्र पुरा पुरामन्तरेषु निरनुरोधरोधनपरान् धर्मधनपरान् धर्मविप्लवोऽयमिति भ्रमविभ्रमविहतविचारानवनिगीर्वाणान् बाणानिव विषदिग्धानविगणय्य बहिर्भूतासु तासु या काचन विप्रवधूरवधूतभर्तृनिरोधा भवितुं न शशाक, सा किल यथाश्रुति श्रुतिपथोपगत-व्रजराजयुवराजयुवरूपलावण्यस्फुरणरणरणकनिर्धूतान्तःकरणा करणान्तरशून्या तमिव साक्षादयितं दयितं विलोकयन्तीव तेनैव बहिः स्फुरतेव कृतोपदेशा देशाद्देशान्तरमिव यियासुः कृतशुभमुहूर्ता मुहूर्तादेव व्रजलोकान्तरकान्तरतिरङ्गे संजिगमिषुः प्रबलरतिमत्तया मत्तया तत्स्फुरणरणसम्मुखीनया नयाऽऽसादितमुचितमपि तमपिधेयं तत्स्वरूपभावं निरस्य रस्यतमं तदङ्गसङ्गसङ्गमकमानन्दघनमपघनमपरिवर्तिनमापितापि तासामग्रतोऽग्रतोषेण तदङ्ग-सङ्गरङ्गिणी समजनीति न तच्चित्रम् ॥६०॥**

---

उत्पन्न होनेवाले 'कण्टकों' को (उत्कण्ठारूप सुई के अग्रभागों को), मानो बाहर प्रगट हुए 'कण्टकों' को (रोमाञ्चों को) (**'सूच्यग्रे क्षुद्रशत्रौ च रोमहर्षे च कण्टकः' इत्यमरः**) सुख की प्रबलता से निविड हुए 'अपघनों' (अङ्गों) में निरन्तर धारण करती हुईं, निरन्तर आँसू बहाती हुईं, आनन्द से ही बहती हुईं पसीने की बूँदों से युक्त होकर, महान् कष्ट से ही अपने पुर के प्रति लौट आईं ॥५९॥

**श्रीकृष्ण के विरह में मरनेवाली ब्राह्मणी की लोकोत्तर मृत्यु को देखकर ब्राह्मणों का पश्चात्ताप**

इधर 'सिंहावलोकन'-न्याय से, पहले चरित्र का स्मरण कराते हुए, कवि कहते हैं कि, वहाँपर पहले, श्रीकृष्ण के सखाओं के जाते ही, श्रीकृष्ण का समाचार सुनते ही, अन्तःपुरों में वे सब ब्राह्मणियाँ, अनुरोध के बिना ही, रोकने में तत्पर, एवं केवल लौकिक-धर्मरूप धन में तत्पर, और "यह तो धर्म का विनाश ही हो रहा है" इस प्रकार समझकर, भ्रम के कारण, विशिष्ट भ्रम से विचार से रहित हुए (**अवनिगीर्वाणान् भूदेवान्**) अपने-अपने पतिरूप उन ब्राह्मणों को, विषभरे बाणों की तरह कुछ भी न गिनकर, जब यज्ञस्थल से बाहर निकल चुकी थीं, तब जो कोई एक ब्राह्मणी, अपने पति की रुकावट का तिरस्कार नहीं कर सकी, अर्थात् पति के द्वारा किवाड़ बन्द कर देने के कारण, उन ब्राह्मणियों के साथ नहीं जा सकी। वह ब्राह्मणी, ग्वालबालों के मुख से सुने हुए, श्रीकृष्ण के रूप के अनुसार, अपने कानों के छिद्रों में प्रविष्ट हुए, व्रजराज-युवराज श्रीनन्दकुमार की युवावस्था के प्रबल रूप-लावण्य की स्फूर्ति के कारण, 'रणरणक' (प्रेमात्मक काम की चिन्ता) से, अपने अन्तःकरण को बाहिरी वृत्तियों से रहित बनाकर; अतएव, बाहिरी व्यापार से रहित होकर, एवं उन प्राणप्यारे श्यामसुन्दर की, मानो साक्षात् पधारे हुए-से देखती हुई, एवं बाहर स्फूर्ति पानेवाले उन्हीं के द्वारा किये गये "तन, मन, धन आदि सब कुछ छोड़कर, मेरे साथ श्रीवृन्दावन में सुख से विहार करो" इस प्रकार के उपदेश से युक्त होकर, एवं एक देश से दूसरे देश में जानेवाले की तरह, शुभमुहूर्त बनाकर, एक मुहूर्तमात्र से ही, व्रजलोक के मध्य में श्रीकृष्णरूप कान्त के साथ, रति के रङ्ग में सम्मिलित होने की इच्छा से युक्त होकर, ममता के कारण, श्रीकृष्ण की स्फूर्तिरूप युद्ध में सम्मुख होनेवाली, अर्थात् श्रीकृष्ण की प्राप्ति के बीच में आनेवाले आघातों के आनेपर भी स्थिर रहनेवाली, प्रबल प्रेममयी भावुकता के द्वारा, नीतिपूर्वक प्राप्त कराये हुए, एवं 'उचित' (परमयोग्य) तथा छिपाने के भी अयोग्य, ब्राह्मण की पत्नीरूप उस भाव को दूर फेंककर, अतिशय रसमय श्रीकृष्ण के अङ्ग-सङ्ग के प्राप्त करानेवाले, एवं अपरिवर्तनशील तथा आनन्दघनमय **'अपघन'** (शरीर) को प्राप्त करके, यज्ञस्थल से निकलकर, श्रीकृष्ण की ओर जानेवाली उन ब्राह्मणियों

**न हि तादृगनुरागजनीनां जनीनां गुरुपराधीनं पराधीनं जीवनम् । निखिलसौभगवति भगवति स्वभावजा भावजागरूकता हि भाविनीनां भाविनी नान्तरायैर्विहन्यते, येन खलु नखलुलितललितलताखण्डमिव तत्कालकालतापत्ति वपुरेव पुरेऽवर्तत ॥६१॥**

**जीवनसहितः स हितः स्वभावो भावो भगवदङ्गसङ्गसरसकले वरे कलेवरेऽनुप्रविष्टो व्रजकन्याव्रजकन्यायेन तत्साहचर्यचर्ययैवागामिनीषु यामिनीषु यास्यति भगवदानन्दहेतुतामेव, किमशक्यं भगवद्रतेर्भगवतश्च ॥६२॥**

**ततश्च निविडयोगधारणाकारणाकालशरीर-परित्यजां परमयोगिनामपि नाम पिहितं विदधानं सकृदनुशीलित-कृष्णगुणगुणनाजनितरागतराऽऽगततदवलुलोकिषाभङ्गभङ्गमात्र-**

---

से भी पहले, श्रेष्ठ आनन्द के साथ, श्रीकृष्ण के अङ्ग के राग-रङ्गवाली बन गई, वह कोई आश्चर्य की बात नहीं है ॥६०॥

क्योंकि (**तादृशोऽनुरागस्य जनिरुत्पत्तिर्यासु तासाम्, जनीनां स्त्रीणाम् 'जनी सीमन्तिनीवध्वोः' इति मेदिनी । परः श्रीकृष्णस्तदधीनं जीवनं गुरूणां मातृ-पितृ-पत्यादीनां पराधीनं नहि भवति**) देखो, उस प्रकार के लोकोत्तर अनुराग की उत्पत्ति, जिन में हो जाती है, उस प्रकार की उन स्त्रियों का जीवन तो, श्रीकृष्ण के अधीन हो जाता है । अतः, उनका जीवन, सांसारिक माता-पिता, एवं पतिरूप गुरुजनों के अधीन नहीं रहता । भावार्थ—इसलिये गुरुजनों के अनुरोध से, उस ब्राह्मणी का जीवन भी, किस प्रकार स्थित रह सकता था ? और यदि कोई कहे कि, गुरुजनों का निरोध उस ब्राह्मणी के लिये, भगवान् के साक्षात्-दर्शन में विघ्नरूप तो हो ही गया, इसके उत्तर में कहते हैं कि, समस्त 'सौभग' (सौभाग्य, सौन्दर्य, आनन्द) से परिपूर्ण भगवान् श्रीकृष्ण में, जिन स्त्रियों की उत्पन्न होनेवाली स्वाभाविकी भावमयी जो 'जागरूकता' (तत्परता) है, वह विघ्नों के द्वारा विनष्ट नहीं होती है । अतः, विघ्नों के विघात के अभाव-रूप कारण से, नख के द्वारा खण्डित हुए, लता के सुन्दर टुकड़े की तरह, तत्काल मृत्यु की प्राप्ति करनेवाला वह शरीर ही, मधुपुर में पड़ा रह गया ॥६१॥

किन्तु उस ब्राह्मणी के जीवन के सहित, अपनी कान्ति की रक्षा करनेवाला हितमय वह भाव तो, भगवान् के अङ्ग के सङ्ग से, सरस कला से युक्त, एवं भगवान् के स्वीकार करने के योग्य, गोपीरूप श्रेष्ठ शरीर में प्रविष्ट होकर, (**व्रजकन्यानां रासारम्भे गृहमध्ये निरुद्धानां व्रजस्य समूहस्य कं तत्प्राप्तिसुखं तन्न्यायेन तादृशरीत्या**) रासलीला के आरम्भ में, प्राकृत-पतियों के द्वारा, घर में रोकी हुई, व्रज की कन्याओं के समूह के लिये, जिस प्रकार शरीर छोड़कर, श्रीकृष्ण की प्राप्तिरूप सुख प्राप्त होगा, उसी रीति-नीति के अनुसार, उन व्रजकन्याओं के साहचर्य की चर्या के द्वारा, आगे आनेवाली राससम्बन्धी रात्रियों में, भगवान् के आनन्द का कारण ही बन जायगा । क्योंकि, भगवान् में किये हुए प्रेम के लिये, एवं अतर्क्य शक्तिशाली भगवान् के लिये, कोई भी बात अशक्य नहीं है ॥६२॥

उसके बाद, श्रीकृष्ण के अनुसन्धान की शीघ्रता से ही, जिसके अनेक बन्धन खण्डित हो गये थे, ऐसी उस ब्राह्मणी ने, एकबार अनुशीलन किये हुए श्रीकृष्ण के गुणों की 'गुणना' (अभ्यास) के द्वारा, उत्पन्न हुआ जो 'रागतर' (महान् अनुराग), उसी महान् अनुरागरूप समुद्र में आनेवाली, श्रीकृष्ण के दर्शन

साधनेन सा धनेन तदनुधावनधावनधूनितविविधबन्धना धवं धनादिकमपि तृणीकृत्य निमेषमात्रेण यत्तनुत्यागं विदधे, तदवलोक्य सचमत्कारमाकारमालिन्यभृता निभृताऽनिर्वचनीयनिर्वेदवेदनपटुना द्विजसमुदयेन समुदयेन मुहुरनुतेपे ॥६३॥

यथा— 'धिग् दाक्ष्यं धिगुदारतां धिगधिकां विद्यां धिगात्मज्ञतां
धिक् शीलं च धिगध्वरादिरचनां धिक् पौरुषं धिग् धियम् ।
धिग् ध्यानाऽऽसनधारणाऽऽदिकमहो धिङ् मन्त्र-तन्त्रज्ञतां
श्रीकृष्णप्रणयेन हीनमनसां धिग् जन्म धिग् जीवितम् ॥६४॥

न शौचं नो वेदाऽध्ययन-जपहोमाद्यधिकृति-
र्न संस्कारो नाऽऽत्मश्रवण-मननादि-व्यवहृतिः ।
प्रसङ्गेन प्राप्ते हरिगुणगणे कर्णविवरं
तथाप्यासामीदृग् व्यवसितिरहो प्रेममहिमा ॥६५॥

---

की इच्छारूप 'भङ्ग' (तरङ्ग) का भङ्गमात्र (टूट जाना)रूप जो साधन, उसी प्रकार के साधनरूप धन के द्वारा, पति एवं धन आदि को भी तृण के समान समझकर, एक निमेषमात्र में, अपने शरीर का जो त्याग कर दिया, उस प्रकार से वह शरीर का त्यागना तो, गाढी योगधारणारूप कारण या 'कारणा' (पीडा) के द्वारा, काल या अकाल में, शरीर को छोड़नेवाले, परमयोगियों के 'नाम' (ख्याति) को भी ढक देनेवाला था। अर्थात् उस ब्राह्मणी के शरीर-त्याग की क्रिया तो, परमयोगियों के लिये भी अगम्य थी। उसके इस प्रकार के शरीर-त्याग को देखकर, चमत्कारपूर्वक आकार की मलिनता को धारण करनेवाला, एवं परिपूर्ण अनिर्वचनीय वैराग्य के विज्ञापन में परमचतुर, उन ब्राह्मणों का समूह, (**समुदयेन अर्थात् तस्या मृतिदर्शनात् मुदां आनन्दानां अयो नाशस्तत्सहितेन, 'इण् गतौ' इत्यस्मात्**) उस ब्राह्मणी की अचानक मृत्यु को देखकर, आनन्दों के विनाश के सहित, बारंबार पश्चात्ताप करने लग गया ॥६३॥

"यथा—हाय ! हम सबों का मन, श्रीकृष्ण के प्रेम से रहित है। अतः, हमारी क्रिया की चतुराई को धिक्कार है; 'उदारता' (दानशीलता) को धिक्कार है; अधिक पढ़ी हुई विद्या को धिक्कार है; आत्मज्ञता को धिक्कार है; 'शील' (पवित्र चरित्र) को धिक्कार है; हमारी यज्ञ की रचना आदि को धिक्कार है; हमारे पुरुषार्थ को तथा बुद्धि को धिक्कार है; एवं ध्यान, आसन, धारणा आदि को धिक्कार है; तथा हमारी मन्त्र-तन्त्र की जानकारी को धिक्कार है; और हमारे जन्म को, तथा जीवन को बारंबार धिक्कार है। इस श्लोक में **"धिग् जन्म नस्त्रिवृद् विद्यां धिग् व्रतं धिग् बहुज्ञताम्। धिक् कुलं धिक् क्रियादाक्ष्यं विमुखा ये त्वधोक्षजे॥"** (भा० १०।२३।३९) इसका भावार्थ आ गया ॥६४॥

"और हमारी इन स्त्रियों में न पवित्रता है, एवं न इनको वेदाध्ययन, वैदिक मन्त्र-जाप, एवं होम आदि करने का अधिकार है, एवं न इनका द्विजाति संस्कार ही हुआ है, तथा इनमें आत्मा-सम्बन्धी श्रवण-मनन आदि व्यवहार भी नहीं देखा जाता है, तथापि किसी प्रसङ्गवशात्, श्रीहरि के गुणगण, कर्णछिद्र में आते ही, इनका इस प्रकार का व्यवसाय हो गया। अर्थात् श्रीकृष्ण में अलौकिक तत्परता हो गई। अहो ! प्रेम की महिमा अपार है। तात्पर्य—भगवत्सम्बन्धी विशुद्धप्रेम, शौच आदि की अपेक्षा नहीं रखता। अतः, उसकी महिमा स्वतन्त्र है। और उस प्रेम के बिना, उन शौच आदिकों को तो धिक्कार ही मिलता है" ॥६५॥

यतोऽमन्दा मन्दाक्षहानिरवधीरिताः सनाभयो, भयोपेक्षया पराजिता गुरुगुरुता, चपलताऽपलता गाढौत्कण्ठ्येन, निराकृता रङ्गवतीरङ्गवती चेतोवृत्तिस्तृणमिव पत्यपत्य-सुहृदनुरोधः कृष्णाऽनुग्रहग्रहग्रस्तमन्तःकरणं च तासामालोकि मालोकितं कुत्रापि तथाविधं विविधं विचित्रम्॥'६६॥

पुनरियं सविस्मया सा गोष्ठी विप्राणां विप्राणां तामवलोक्य 'अहो अस्याः पुनः किमाख्येयम्। यतः -

षड्चक्रक्रमभेदखेदपटवो योगेन योगीश्वराः
कृच्छ्रेणैव वशीकृता निजलवा मुञ्चन्ति जीवाशयम्।
एषा तु प्रियदर्षनाऽभिलषित-प्रस्थानबाधावशाद्-
योगीन्द्रैरपि दुर्गमं पदमगात् प्रेम्णोऽद्भुतः प्रक्रमः॥६७॥

अस्माकं वा दौरात्म्यं किमाचक्ष्महे। यतः,-
दृष्ट्वाऽपि ते भगवतोनुचरा न दृष्टाः, श्रुत्वापि याचितममुष्य न च श्रुतं तत्।
तदिदमत्र मन्यामहे -
आसां प्रसादविधये ह्यपि धीमतां न-,स्तेनैव किं व्यरचि नो मनसो विमोहः॥६८॥

---

प्रेम के अनुभावों का वर्णन करते हुए ब्राह्मण — "क्योंकि देखो, उन ब्राह्मणियों ने प्रेम के द्वारा, भारी लज्जा की हानि कर दी, अर्थात कुलवधू होने के कारण, दुस्त्यज लज्जा भी उन्होंने त्याग दी। अपनी जातिवाले भी ठुकरा दिए। भय की उपेक्षा के द्वारा, माता-पिता आदि गुरुजनों का गौरव भी 'पराजित' (तिरस्कृत) कर दिया। एवं श्रीकृष्ण के दर्शन की गाढ़ी उत्कण्ठा के द्वारा, उनकी (**चपलतायाश्च अपलता अनल्पप्रमाणता**) चपलता का प्रमाण भी महान हो गया है। 'रङ्गवती' (युवती) स्त्रियों की राग-रङ्गभरी जो चित्त की वृत्ति होती है, वह भी उन्होंने दूर कर दी। एवं पति-पुत्र-मित्र आदि का अनुरोध भी, उन्होंने तिनके की तरह तोड़ दिया। और उनका अन्तःकरण तो, मानो श्रीकृष्ण के अनुग्रहरूप ग्रह के द्वारा ग्रस्त हो रहा है, ये सब बातें हम ने स्वयं देख ली है। उस प्रकार की विविध विचित्र बात तो, हमने कहीं भी नही देखी है"॥६६॥

उसके बाद, ब्राह्मणों की वही यह सभा, विस्मय से युक्त होकर, (**विप्राणां विगत-प्राणाम् तां निरुद्धां**) कोठरी में रोकी हुई प्राणरहित उस ब्राह्मणी को देखकर बोले — "अहो! इस ब्राह्मणी के विषय में, पुनः क्या कहने योग्य है? क्योंकि देखो, ' मूलाधार, मणिपूरक, अनाहत, विशुद्धि, आज्ञा एवं ब्रह्मरन्ध्र' - नामक षड्चक्र के क्रमशः भेदन करने के खेद में चतुर योगीश्वर-जन, अष्टाङ्गयोग के द्वारा वायु के वेग को वश में करके, महान् कष्टपूर्वक ही 'जीवाश्य' (शरीर) को छोड़ते हैं; किन्तु यह ब्राह्मणी तो, अपने प्रियतम भगवान् श्रीकृष्ण के दर्शन की अभिलाषा से, किये गये प्रस्थान की 'बाधा' (रुकावट) के वशीभूत होकर, बड़े-बड़े योगियों के लिए भी दुर्लभ, श्रीनन्दनन्दन के परमपद को, अनायास शरीर छोड़कर, सरलता से पहुँच गई। अतः प्रेम का 'प्रक्रम' (आरम्भ, पदार्पण या परिपाटी) महान् अद्भुत है॥६७॥

हम, अपनी दुष्टता को क्या कहें? क्योंकि, हम सब ने, भगवान् श्रीकृष्ण के सखाओं को देखकर भी,उनको भली प्रकार नही देखा; और उन सखाओं के मुख से, भगवान् की याचना सुनकर भी ...

श्रीकृष्ण-निकटादायन्तीनां ब्राह्मणीनां ब्राह्मणैः सत्कारः

इति विलपत्सु निरालपत्सु निराविलेन निर्वेदेन वेदेन भूषितेषु भूषितेषु भूसुरवरेषु कियता समयेन समयेनवरप्रसादपूर्णाः पत्न्यश्च समाजग्मुः ॥६९॥

ततश्च ते भगवदवलोकनाऽऽनन्दनन्ददन्तःकरणतया कृतयाऽकृतकया श्रियाऽपूर्वमहसोऽपरिमित-गुणान् गुणान् दधतीरिवाऽन्यादृशो दृशोरुभयेनाऽभयेनाऽऽपीतपीत-वसनरूपलावण्यामृत-शीकरनिकरनितान्तोद्गमनोहा मनोहारिणा हर्षाश्रुलवलवणिमानमुद्गिरन्तीः पूर्वाभ्यासाऽभ्यासादितनिजनिजसदनवेशा नवेशानुभवविकस्वरहृदया दया इव मूर्तिमतीर्मतीरिवाऽविरतिरतिमतीरतिमतीयत्ताकसुकृता विनिवृत्ता निवृत्ताऽखिलबन्धना धनावाप्तितृप्ता इव महाप्रमोदं वहन्तो हन्तोदारमतयो दारमतयोऽपि तासु सुकृतिवरा वरारोहास्ता निरीक्ष्य सादरदरप्रणयमुत्थाय पूर्वतोऽपि सर्वतोऽपि समुल्लासितं सम्मानमानयन्तोऽभिजग्मुः। नैतच्चित्रम्, एवमेव श्रीकृष्णाऽनुरक्तजनसमालोकनप्रभावः प्रभाबहुलतां व्यनक्ति ॥७०॥

---

हम ने अनसुनी कर दी। इस विषय में तो, हम यही कारण मानते हैं कि, इन सब ब्राह्मणियों के ऊपर कृपा करने के लिये, उन भगवान् श्रीकृष्ण ने ही, हम सब बुद्धिमानों के भी मन के विशिष्ट मोह की रचना कर दी थी क्या? अन्यथा, हमारी बुद्धि पर, परदा कैसे पड़ गया?" ॥६८॥

### श्रीकृष्ण के निकट से आनेवाली ब्राह्मणियों का ब्राह्मणों के द्वारा सत्कार

इस प्रकार समस्त श्रेष्ठ ब्राह्मण, जब विलाप कर रहे थे, एवं क्षणभर के बाद निर्मल वैराग्य के कारण; जब 'आलाप' (परस्पर भाषण) से रहित हो गये थे, तथा वेदों के द्वारा विभूषित होकर भी, पश्चाताप के कारण, भूमि पर ही बैठे हुए थे, तब कुछ समय के बाद, उन सबकी पत्नियाँ (**समया निकट एव इनवरस्य प्रभुवरस्य भगवतः श्रीकृष्णस्य प्रसादेन अनुग्रहेण पूर्णाः**) निकट में विद्यमान, अपने प्रभुवर भगवान् श्रीकृष्ण के अनुग्रह से पूर्ण होकर चली आईं ॥६९॥

उसके बाद, वे श्रेष्ठ ब्राह्मण, उन अपनी स्त्रियों को देखकर, मानो धन की प्राप्ति से तृप्त-से होकर, उनको अगवानी लेने चल दिए (यह अन्वय है)। वे ब्राह्मणियाँ, भगवान के दर्शन से उत्पन्न हुए आनन्द से प्रसन्न हुए अन्तःकरण के कारण, की हुई स्वाभाविका शोभा से अद्भुत कान्तिवाली हो रही थीं, एवं अपरिमितबार गुणा किये हुए गुणों को धारण कर रही थीं। अतएव, पहले की अपेक्षा, दूसरी-सी ही प्रतीत हो रही थीं। एवं अपने सुमनोहर दोनों नेत्रों के द्वारा निर्भय होकर, भली प्रकार पिये हुए पीताम्बरधारी श्रीकृष्ण के रूप-लावण्यामृत के बिन्दुसमूह के अधिक वमन के तर्क से युक्त हो रही थीं। अर्थात् उनके द्वारा पान किया हुआ श्रीकृष्ण का सौन्दर्यरूप अमृत, हृदय में न समाकर, मानो नेत्रों के द्वारा पुनः बाहर निकल रहा था। अतएव वे, हर्षमय अश्रुकणों की सुन्दरता को उगल रही थीं। एवं पहले अभ्यास के कारण ही, अपने अपने घरों मे प्रविष्ट हो रही थीं। नवीन जो ईश्वर का अनुभव, उसी के द्वारा प्रफुल्लित हृदय से युक्त थीं। अतएव, मानो मूर्तिमती दया ही प्रतीत हो रही थीं। एवं अनन्त अनुराग से परिपूर्ण बुद्धियाँ ही, मानो मूर्तिधारिणी प्रतीत हो रही थीं। अतएव, बुद्धि की इयत्ता से अधिक सुकृत से परिपूर्ण हो रही थीं। अतएव, उनके सांसारिक समस्त बन्धन निवृत्त हो चुके थे। तथापि, अपने प्रभु की आज्ञा से ही लौटकर आ रही थीं। इस प्रकार श्रेष्ठ नितम्बोंवाली एवं सुचतुर, उन ब्राह्मणियों को ...

ताश्च श्रीकृष्णाऽऽलोकनकनत्कनकनिधिलाभायमानमानसोल्लासभाजोऽपि श्रीकृष्णाऽनवलोकशोकशोशुष्यमाणतया समुज्झित-जीवनाया विलोकेन लोके न ह्यस्याः समाना समाना सौभगवती काचिदपीह, यतोऽस्माकमपि पुरतः पुरतो नवगोपुरतोऽनवगोचरीकृतेन तेन सह तदङ्गसङ्गसमुचितमङ्गलाङ्गलावण्यसारसारस्येन विहरतीयम्, तद्वयमधन्या धन्या खल्वियमिति भाषमाणा मुहूर्तमवस्थान्तरावस्थानमासेदुः ॥७१॥

### यज्ञपत्नीनामन्नं भुक्त्वा श्रीकृष्णस्य वनात् प्रत्यावर्तनम्

अथ श्रीकृष्णोऽपि स्वभावस्वभावज्ञो द्विजसुतनुतनुत्यागसमज्ञासमज्ञानकोमलहृदयो दयोत्तरतरलतालतापाशबद्ध इव सर्वप्रस्तुतप्रस्तुत-भोजनेऽप्यलभमानो रुचिमिति तदनुकूल-कूलरहितरतितरङ्गिणीरङ्गिणीमिच्छामुरीकृत्य कृत्यकोविदो निराविलविलसद् विलासिनी-जन-सभासभाजितामेव तां कारयित्वा विलसद्रागे द्रागेव निजाङ्गसङ्गे समुपयोगिनीं संयोगिनीं सम्भाव्य ततः परमेव परमे बलदेवेन सह सहचरगणस्य तदोदनभोजनमोदने

---

देखकर, वे ब्राह्मण, मानो किसी अपूर्व धन की प्राप्ति से तृप्त-से होकर, महान् हर्ष को धारण करते हुए, एवं उनके दर्शनमात्र से, भक्ति को प्राप्त करके, निर्मलबुद्धि से युक्त होकर, अतएव, उनमें भार्याबुद्धिवाले होकर भी, आदर 'दर' (सङ्कोच) एवं स्नेहपूर्वक उठकर, पहले से भी एवं गुरु, विप्र, अग्नि एवं वेद—इन सबकी अपेक्षा भी, भली प्रकार प्रकाशित किये हुए सम्मान को लाते हुए, उनके सम्मुख चले आये। यह कोई आश्चर्यजनक चरित्र नहीं है। क्योंकि, श्रीकृष्ण के अनुरागीजनों के दर्शन का प्रभाव, इसी प्रकार प्रभा की अधिकता, अर्थात् प्रेममयी शोभा की अधिकता को प्रकाशित कर देता है ॥७०॥

और वे ब्राह्मणियाँ, श्रीकृष्ण के दर्शनरूप देदीप्यमान सुवर्णरूप निधि के लाभ से आते हुए, मानसिक उल्लास से युक्त होकर भी, श्रीकृष्ण के दर्शन के अभाव से, उत्पन्न हुए शोक से विशेष सूख जाने के कारण, प्राणों को छोड़ देनेवाली उस ब्राह्मणी को देखकर, "संसारभर में इसके समान कोई भी माननीय एवं सौभाग्यवाली नहीं है। क्योंकि, यह तो हम सब से भी पहले, नवीन सिंहद्वार के आगे, प्रत्येक जन्म में दृष्टिगोचर किये हुए, उन्हीं श्रीकृष्ण के साथ, उनके अङ्ग-सङ्ग के योग्य, मङ्गलमय अङ्ग की सुन्दरता की श्रेष्ठता व सरसता के साथ विहार कर रही है। इसलिये हम सब तो अधन्य हैं। क्योंकि, यह तो तत्काल गोपी-शरीर को पाकर, अपने प्यारे के साथ विहार कर रही है। हम सब तो, बहुत समय के बाद ही, उनको प्राप्त कर पायेंगी। अतः, निश्चितरूप से तो, यही ब्राह्मणी धन्य है" इस प्रकार कहती हुईं, एक मुहूर्ततक, दूसरी अवस्था में स्थित हो गईं ॥७१॥

### यज्ञपत्नियों के अन्न को खाकर श्रीकृष्ण का वन से लौटना

उसके बाद, भक्तों के द्वारा अपने में किये गये भाव के स्वभाव को जाननेवाले, श्रीकृष्ण भी, उस ब्राह्मणी के शरीर के त्याग की 'समज्ञा' (कीर्ति) की श्रेष्ठता से हुआ जो ज्ञान, अर्थात् सर्वज्ञशक्ति के द्वारा, "वहाँपर कोई ब्राह्मणी अवश्य रोक ली गई होगी" इस प्रकार के भानरूप ज्ञान से, कोमलहृदय से युक्त होकर, एवं दया के बाद, मानो भक्त से मिलने की चञ्चलतारूप लता के पाश में निबद्ध-से होकर, एवं सभी सखाओं के द्वारा प्रशंसापूर्वक प्रस्तुत किये हुए भोजन में भी रुचि को न लाकर, इसी कारण उस ब्राह्मणी की रुचि के अनुकूल, कूल से रहित, अर्थात् अपरिमित 'रति-तरङ्गिणी' (प्रेमनदी), उस प्रेममयी नदी में राग-रङ्गवाली इच्छा को अङ्गीकार करके, कार्यकुशल होकर, निर्मलतापूर्वक विलास करनेवाली

मोदनेता भवन् स्वयमपि बुभुजे सहज-सुरसं यदतिरसं तदतिशयानुरागरसंवत्तया कृष्णस्य परमाऽऽस्वाद्यमासीत् ॥७२॥

एवं सरसहासपरिहास-परितोषकलया सकलया सह सहचरसभया सभया सवैदग्धि सग्धिसमापनानन्तरमनन्तरमणोऽह्णाय पराह्णाय परासन्नं दिवसमालोक्य नैचिकीनिचय-समभिहारविहारविशेषेण मुरलीरवव्याजया जयाय लब्धवसुधया सुधया खगमृगमृगया-वागुरयेव तरुलतिकातिकान्तदिगङ्गनाङ्गनानाविकारमिवार्पयन् निर्वापयन् निर्बाधमेव व्रज-बनितानितान्तदिवसकृतसन्तापं व्रजपुराभिमुखो भवति स्म ॥७३॥

तथा हि— गोधूलीधूम्रकम्रालकलसदलिकस्तिर्यगुष्णीषबन्ध-
प्रेङ्खोलत्कंङ्किरातस्तवकनवकलं बर्हिबर्हं दधानः ।
आवलगत्कुण्डलश्रीर्दिनकरकिरणक्लान्तकर्णोत्पलान्त-
र्निर्यत्-किञ्जल्कलेशच्छुरितलघुतरस्विन्नगण्डान्तलक्ष्मीः ॥७४॥

---

गोपीजनों की सभा के द्वारा, उस ब्राह्मणी को सम्मानित करवाकर, उसके बाद, अनुराग के विलास से पूर्ण, अपने अङ्ग-सङ्ग के निमित्त, उसको भली प्रकार उपयोगवाली एवं शीघ्र ही संयोगवाली समझकर, उसके बाद ही स्वस्थ-चित्त होकर, एवं अपने समस्त सखाओं का उस भात आदि के भोजन के विषय में परमअनुमोदन हो जानेपर, 'मोदनेता' (हर्षग्राही) होकर, श्रीबलदेवजी के सहित स्वयं भी भोजन करने लग गये। स्वभाव से ही सुस्वादु, वह ओदन, उन यज्ञपत्नियों के अतिशय अनुराग-रस की विशिष्टता के कारण, श्रीकृष्ण के लिये तो अतिशय रसपूर्वक परमआस्वादनीय हो गया था ॥७२॥

(भा कान्तिस्तत्सहितया सभया) इस प्रकार कान्ति से युक्त, समस्त सखाओं की सभा के सहित, सरस हास-परिहास एवं प्रसन्नता की कला से चातुर्यपूर्वक 'सग्धि' (साथ में किये हुए भोजन) की समाप्ति के अनन्तर, अनन्त क्रीडा करनेवाले श्रीकृष्ण, गोगण के एकत्रित करने से, एवं विहारविशेष के द्वारा, दिन को 'अह्णाय' (शीघ्र) ही समाप्त हुआ-सा देखकर, मुरली की ध्वनि का बहाना बनाकर, विजयरूप उत्कर्ष की प्राप्ति के लिये, पृथ्वी में अवतीर्ण होनेवाली 'सुधा' (वंशी-ध्वनिरूप अमृत)के द्वारा, एवं वंशी-ध्वनिरूप जो सुधा, पक्षी एवं मृगों की शिकार-सम्बन्धी 'वागुरा' (जाल) के समान थी, उसी के द्वारा वृक्ष एवं लताओं के द्वारा, अतिशय सुन्दर दिशारूप अङ्गनाओं के अङ्गों में, मकरन्द एवं कलिका आदि के उद्गम के बहाने, मानो अश्रु-पुलक आदिरूप अनेक विकारों को अर्पण करते हुए, तथा अपने विरह से, दिन में किये हुए व्रजाङ्गनाओंके सन्ताप को, बाधा की रहिततापूर्वक ही समाप्त करते हुए, 'व्रजपुर' (श्रीनन्दग्राम) के अभिमुख हो गये ॥७३॥

देखो, उस समय की झाँकी कितनी सुन्दर है, यथा—उस समय, उनका 'अलिक' (मस्तक), गोधूलि से धूसरित सुन्दर अलकावलियों से शोभायमान था, एवं वे टेढ़ी पाग के बन्धन में हिलते हुए 'कङ्किरातस्तवक' (अशोकवृक्ष के पुष्पों के गुच्छे) के द्वारा बनी हुई, नवीन कलापूर्वक मोरपङ्ख को धारण किये हुए थे; कानों में हिलते हुए कुण्डलों की शोभा से युक्त थे; एवं सूर्य की किरणों से कुछ मलिन हुए, कानों के कमल के भीतर से निकलते हुए पराग के लेश से व्याप्त, एवं थोड़े-से पसीने से युक्त कपोलप्रान्त

किञ्च, मन्दप्रस्थानलीलामदमधुररणन्मञ्जुमञ्जीरनाद-
श्रेणीसंवाद्यमान-श्रुतिमृदुमुरलीस्वाननिष्णातकर्णः ।
अग्रे कृत्वाऽग्रजातं सहचरनिकरं पृष्ठतः पार्श्वयोश्च
प्रेमानन्दस्तनूमानिव नयनवतां स व्रजं प्राविवेश ।।७५।।

किञ्च, श्रीकृष्णाऽऽगमनोत्सवस्य कथनं सायाह्न एवाऽग्रतः
संधत्ते तदनन्तरं बहुतरीकुर्वन्ति गोधूलयः ।
सत्यं सत्यमितीव तद् दृढतरीकुर्वन्ति धेनुस्वना-
स्तत्रैवाऽवसरे मनो मृगदृशां मुष्णाति वेणुस्वनः ।।७६।।

### श्रीकृष्णदर्शनेन गोपीनामपूर्वाऽवस्था

एवमनुभूयमानोत्कण्ठारसकलमहो सकलमहो विम्लाना कुमुद्वतीव मुद्वतीवर्त्म विहाय हायनसहस्रमिव क्षणमेकमभिमन्यमाना मानान्तरानपेक्षि-महारागा मयूखमालिमालिन्य-समागममागमयन्तं समयमपेक्ष्य प्रियगोकुलचन्द्रसमालोकनाऽऽशया नाशयामास ह्रीमुद्रा मुद्रामणीयकभागाभीरभीरुराजी ।।७७।।

---

से भी उनकी अपूर्व शोभा हो रही थी। किंच धीरे-धीरे चलने की लीला के 'मद' (हर्षातिरेक) से, मधुरतापूर्वक शब्द करते हुए, नूपुरों की ध्वनि की श्रेणी के साथ, संवाद कराई जानेवाली षड्ज आदि स्वर-सम्बन्धिनी श्रुतियों के द्वारा, कोमल मुरली की ध्वनि में, उनके दोनों कान 'निष्णात' (निपुण) हो रहे थे, अर्थात् उनके दोनों कान, दोषरहित गुणों के तारतम्य के ज्ञान में पारङ्गत हो रहे थे, इस प्रकार की अपूर्व शोभा से युक्त, वे श्रीकृष्ण, श्रीबलदेवजी को आगे करके, एवं मित्रमण्डल को पीछे की ओर, तथा दोनों बगल में करके, नेत्रवाले व्यक्तियों के लिये तो, मानो मूर्तिमान् प्रेमानन्द-स्वरूप होकर, व्रज में प्रविष्ट हो गये ।।७४-७५।।

किंच वन से लौटते हुए, श्रीकृष्ण का पता, व्रजवासियों को इस प्रकार चल गया कि, पहले तो सायंकाल ही, श्रीकृष्ण के आगमनोत्सव का कथन कर रहा था; उसके बाद गोधूलियाँ, उसके कथन को विशेष पुष्ट कर रही थीं; एवं धेनुओं के हम्बाराव तो, मानो "यह सत्य है, यह सत्य है" इस प्रकार कहकर, उसको और अतिशय दृढ बना रहे थे; उसी अवसर में, वेणु की सुमधुर-ध्वनि, मृगलोचना गोपियों के मन को चुरा रहा थी ।।७६।।

### श्रीकृष्ण के दर्शन से गोपियों की अपूर्व अवस्था

श्रीकृष्णानुरागिणी गोपियों की दशा वर्णन करते हुए, कवि कहते हैं कि, अहो आश्चर्य ! देखो, इस प्रकार अनुभव में लाये गये, उत्कण्ठारूप रस की कला से युक्त, समस्त दिन में विशेष मलिन रहने-वाली कुमुदिनी की तरह, 'मुद्वती' (आनन्दवाली) स्त्रियों के मार्ग को छोड़कर, श्रीकृष्ण के विरह में एकक्षण को भी, हजारों वर्षों की तरह मानती हुई, एवं दूसरी वस्तु के ज्ञान से अथवा प्रमाण से रहित, महान् अनुरागवाली गोपियों की श्रेणी ने, 'मयूखमाली' (सूर्य) में मलिनता के समागम को लानेवाले सायंकाल के समय को देखकर, अपने प्रियतम गोकुलचन्द्र, श्रीकृष्णचन्द्र के दर्शन की आशा से, हर्ष की सुन्दरता से युक्त होकर, लज्जा की मुद्राओं को विनष्ट कर दिया ।।७७।।

**राजीवबन्धौ समभिपद्य वारुणीभावमरुणीभावमपि लब्ध्वा निपतति सति अकृत-गगनावतारासु तारासु तारान्तराणीव हर्म्याङ्गणगगने स्म ताः समुज्जिहते ह तेन विगतेतिकर्तव्यताकाः पताकाः परमसौभाग्यसम्पद इव, चपलतरचिल्लीलताचिल्लीलता-तरङ्गनिकरैरलमम्बरमम्बरमणिदुहितृवीचिनिचयैरुपचितं चितं विदधत्य इव, तदन्तरान्तरा च चञ्चलैरपाङ्गैर्नयननिमीलनोन्मीलनोन्मीलितधवलिमनीलिमनीराजितैः कुमुदकुवलयवलय-वलनामिव विरचयन्त्यो वदनमण्डलैश्च जृम्भारम्भारञ्जिदशनरुचिरुचिरैः किञ्जल्कराजिराजि-राजीववनपटिमानं सृजन्त्य इव, दूरादेव श्रीकृष्णाऽऽननिस्तन्द्रचन्द्रचटुलिमानमानयन्त्य इव सविधं, विविधं विचित्रचित्तचमत्कारकारणं रणं कुसुमशरासनस्येव यन्मनोगतं तदेव हि बहिरिव प्रकाशयन्त्योऽमूरवतस्थिरे ॥७८॥**

**स्थिरेणाऽनुरागेण दत्ताऽऽश्वासाश्वासाद्यमानक्षणदाक्षणदाक्षिण्यवशादतिसमुपचीयमान-मानसाभिलाषविशेषा काचन निजाऽभिमुखमुख-कमलमिव तं मन्वाना मदालयमयमवश्य-मेष्यतीति सप्रमोदमालिजनवदनमीक्षते स्म ॥७९॥**

---

उसके बाद 'राजीवबन्धु' (कमलबन्धु, सूर्य), पश्चिमदिशा में 'भाव' सत्ता को भली प्रकार अङ्गीकार करके, एवं लालिमा के भाव को भी प्राप्त करके, जब नीचे की ओर गिर रहे थे, अर्थात् अस्त होने जा रहे थे; एवं तारागण, जबतक आकाश में अवतीर्ण नहीं हुए थे, तबतक वे गोपियाँ, "हमें क्या करना है" इस प्रकार की कर्तव्यता से रहित होकर, मानो दूसरे ताराओं की तरह, अपने-अपने महलों के आँगनरूप आकाश में उदित हो गईं। उस प्रकार के स्पष्ट उदय के कारण, वे गोपियाँ, उस समय परम सौभाग्यरूपा सम्पत्ति की, मानो पताकाएँ ही प्रतीत हो रही थीं। उसके बाद तो, वे वहींपर स्थित हो गईं। क्या करती हुई स्थित हुईं, इसकी उत्प्रेक्षा करते हुए, कवि कहते हैं कि, अतिशय चञ्चल भौंहरूप लताओं की चिन्मयलीला की भावमय तरङ्गसमूहों के द्वारा, विशेष करके आकाश को, मानो सूर्यपुत्री यमुना की तरङ्गश्रेणी से व्याप्त-सा करती हुईं; एवं उस प्रकार के आकाश के बीच-बीच में, नेत्रों के 'निमीलन' (मूँदना), एवं 'उन्मीलन' (खोलना), इन दोनों के द्वारा, 'धवलिमा' (सफेदी), एवं 'नीलिमा' (नीलापन), इन दोनों के द्वारा सुशोभित चञ्चलकटाक्षों के द्वारा, मानो सफेद एवं नीलकमलों की मण्डलमयी घटनाकी-सी रचना करती हुईं; एवं जम्भाई लेने के आरम्भ में शोभायमान, दाँतों की कान्ति से सुन्दर मुखमण्डलों के द्वारा, मानो 'किञ्जल्क' (पराग) की श्रेणी से शोभायमान कमलवन की 'पटिमा' (नीरोगता) की सृष्टि करती हुईं **('पटुर्दक्षे च नीरोगे चतुरेऽप्यभिधेयवत्' इति मेदिनी)**। (यहाँपर एक आश्चर्य की बात, यह और हुई कि, श्रीकृष्ण के मुखरूप चन्द्रमा के उदय से, रात्रि के कमलों का खिलना तो ठीक है; किन्तु, दिन के कमलों का खिलना, एवं नीरोगता प्राप्त करना, यही आश्चर्य है) और दूसरे आश्चर्य को भी कहते हैं, यथा—वे गोपियाँ, श्रीकृष्ण के मुखरूप निरालस्यपूर्ण चन्द्रमा की सुन्दरता को, मानो अपने निकट लाती हुईं, तथा विचित्रचित्तों के लिये भी चमत्कार का कारण, कामदेव का अनेक प्रकार का जो युद्ध, मानो मन में ही स्थित था, मानो उसको बाहर प्रकाशित करती हुईं, वे गोपियाँ, अपने महलों की छतपर ही स्थित हो गईं ॥७८॥

अतएव, उन गोपियों में से कोई गोपी, शीघ्र ही प्राप्त होनेवाली रात्रि के 'क्षण' (उत्सव) में, जो 'दाक्षिण्य' (अनुकूलता) उसी के कारण, वृद्धि को प्राप्त होनेवाली मानसिक अभिलाषा की विशेषता से

काचन धृतिमुक्ता मुक्तालतां करपुटपुटकयुगलेनाऽऽधृत्य कातरतरतरलनयनं सखीजनमामन्त्र्य निगदति स्म,—'हन्त कुन्ददन्ति ! दन्तिवरमन्दगामी यावदयमपरस्या रस्याया भवनं नोपसरति, तावदिहाऽऽनीयताम्, नीयतां ममेयमेकावली, बलीयांश्च प्रणामोऽयम्, यदि मे जीवितमवितमपि कर्तुमभिलषति भवती, तदा मा परं विलम्बताम्, लम्बतां त्वरितम्' इति ॥८०॥

काचन 'हे सखि ! किं करिष्यन्ति गुरवो रवोपताडनेन, किमयि ! व्रीडापीडापीयं सह्यते, चल तावत् लतावत् वेष्टयामो मनोरथकल्पतरुतरुणमिमं मिमङ्क्षवो वयमानन्दाम्बुनिधौ निधौतसन्तापाः, सखि ! व्रज, व्रजराजगृहमेव यामो यामोऽयं शुभ एव जातः ।'८१॥

**श्रीकृष्ण-बलयोर्नन्दभवने प्रवेशः**

इत्येवमादिकया दिशादि-शाबल्येन भावानामसम्बद्धालापरतासूपरतासूद्दाम-निखिलकरणवृत्तिभ्यः कृष्णैकतानतया समुत्कण्ठया कण्ठयापित-जीवितासु तासु सदनुरागरसोत्कटाः

---

युक्त होकर, एवं स्थायी-अनुराग के द्वारा, दिये हुए आश्वासन से युक्त होकर, श्रीकृष्ण को, मानो अपनी ओर मुखकमल को किये हुए-से मानती हुई, अपने मन में "ये श्रीकृष्ण, मेरे भवन में अवश्य पधारेंगे" इस प्रकार विचार करके, अपनी सखी के मुख को आनन्दपूर्वक निहारने लग जाती है ॥७६॥

और कोई गोपी तो, धैर्य से रहित होकर, अपने दोनों हाथों की अञ्जलि के द्वारा, मोतियों के हार को लेकर, अपनी अन्तरङ्ग सखी को सम्बोधित करके, अतिशय कातर एवं चञ्चल नेत्रपूर्वक— "हाय ! हे कुन्द की कलिकाओं के समान दाँतोंवाली सखि ! देख, गजेन्द्र की तरह, धीमी चाल से चलनेवाले, ये श्यामसुन्दर, जबतक रस लेने योग्य, किसी दूसरी गोपी के भवन में नहीं जा पाते हैं, तबतक यहीं लिवा लाइये। एवं इसी बात के पुरस्कार में, मेरी इस 'एकावली' (मोतियों की माला) को ले लीजिये। तुम्हारे लिये, मेरा यह प्रबल प्रणाम है। यदि आप, मेरे जीवन को भी सुरक्षित करना चाहती हो तो, इससे आगे विलम्ब मत करो। महल की छत से शीघ्र ही उतर जाओ" ॥८०॥

कोई गोपी, अपनी सखी से—"अरी सखि ! हमारे सास-ससुर आदि गुरुजन, फटकाररूपी ताडना के द्वारा, हमारा क्या करेंगे ? अरी ! इस लज्जा की पीडा को भी व्यर्थ क्यों सह रही है ? अरी ! चल, किसी बहाने निकल चल, मनोरथ की पूर्ति के लिये, तरुण कल्पवृक्ष के समान, इस तरुण श्रीकृष्ण को लता की तरह वेष्टित कर लें। अर्थात् लता, जिस प्रकार वृक्ष से लिपट जाती हैं, उसी प्रकार हम भी, उनसे लिपट जायँ। हम तो, आनन्दसिन्धु में गोता लगाना चाहती हैं। उसमें गोता लगाने से, हमारे समस्त सन्ताप धुल जायँगे। सखि ! चल, व्रजराज के घरपर ही चलें। यह पहर तो, शुभ ही हो गया है" ॥८१॥

**श्रीकृष्ण-बलदेव का 'नन्दभवन' में प्रवेश**

इत्यादि प्रकार की परिपाटी के अनुसार, अनेक प्रकार के सञ्चारीभावों की 'आदि' (उत्पत्ति), एवं 'शाबल्य' (संमर्दन) के द्वारा, असंबद्ध भाषण में तत्पर होनेवाली, अतएव निरंकुश समस्त इन्द्रियों के

कटाक्ष-लक्ष्मीर्निक्षिपन्नक्षिपन्नमोदो मनसा रमयन्निव सारमयन्निव निवहीभूतभूतलाऽविदित-प्रणयामृतस्य मृतस्य सञ्जीवनो वनोद्देशत उपेयिवान् । गाढोत्कण्ठाभरकण्ठाभरणतां प्राप्त-मधिकमधिकमनीयतमं मनोरथं सफलयन्निव प्रत्येकमुखसम्मुख-संवीक्षणक्षणलक्षणक्षणनिर्वृतो वृतोऽनुचरगणेन कृष्णोऽपि निजभवनमाससाद ॥८२॥

सा दयितावलिरपि चेतसा चेतसाफल्यभृता भृताऽतिशयानन्दं तस्य सङ्गेनैव गता केवलं विपुलपुलकाऽऽढ्येन कायेन जगृहे गृहेऽवस्थानम् ॥८३॥

अथ निजनिजगृहं गतेषु वयस्यसञ्चयेषु वयस्यसञ्चयेषु निर्जलसजलजलधरसहोदरौ सहोदरौ श्रीरामदामोदरौ मोदरौ जनकजननीजननीरन्ध्रनयनाऽऽनन्दसुधासारेण सारेण च लावण्यमधुरिम्णोः ॥८४॥

अथ पूर्वपूर्वदिवसवदम्बाभ्यां समोदकदम्बाभ्यां समोदकनिर्धौते रेणुनिकरे करेणु-कलभाविव नीरजस्कौ मार्जित-समार्जित-समीचीनशोभाभरौ परिग्राहितहितवसनाऽनुलेपनाऽऽ-

---

व्यापारों से उपरत होनेवाली, अतएव, श्रीकृष्ण में ही तदाकार होने के कारण, अच्छी उत्कण्ठा के द्वारा, अपने जीवन को कण्ठ में ही रखनेवाली उन गोपियों के ऊपर, श्रेष्ठ अनुरागरूप रस से उत्कट कटाक्षरूप सम्पत्तियों को फेंकते हुए, (**अक्ष्णोः पन्नः प्राप्तः परिवर्तनेव मोदो हर्षो येन सः**) एवं उसके परिवर्तन से, मानो अपने नेत्रों में हर्ष को प्राप्त करके, मन के द्वारा उन प्रियतम गोपियों को, मानो रमण कराते हुए, उसके बाद उन गोपियों के द्वारा, मानो दक्षिणारूप से कल्पित, एवं 'निवहीभूत' (एकत्रित हुए) एवं भूतलपर अविदित, प्रेमरूप अमृत के सार को, मानो प्राप्त करते हुए, अतएव, मृतक के लिये, सञ्जीवनरूप श्रीकृष्ण, वृन्दावन से निकट ही आ गये । उसके बाद, गाढ़ी उत्कण्ठा की अधिकता से कण्ठ की आभरण-रूपता को प्राप्त हुए, सर्वाधिक एवं अतिशय सुन्दर मनोरथ को, मानो सफल बनाते हुए, प्रत्येक गोपी के मुखों के सम्मुख ही भली प्रकार देखने से जो 'क्षणलक्षण' (पुलकावली आदि उत्सव के चिह्न), उसी के द्वारा क्षणभर आनन्दित होकर, सखाओं के मण्डल से घिरकर, अपने भवन में पहुँच गये ॥८२॥

श्रीकृष्ण-प्रियतमा गोपियों की वह श्रेणी भी, प्राप्त हुई सफलता से भरे हुए चित्त के द्वारा, श्रीकृष्ण के सङ्ग से ही, पुष्ट अतिशय आनन्द को प्राप्त करके, विपुल पुलकावलियों की वृद्धि से युक्त, केवल अपने शरीर से ही, अपने-अपने घर में स्थिति को ग्रहण करती रही । अर्थात् वे गोपियाँ, केवल शरीरमात्र से ही, घर में रह गईं; किन्तु, मन से तो, मानो श्रीकृष्ण के साथ ही चली गईं ॥८३॥

उसके बाद (**वयसि न सम्यक् चयोऽतिवृद्धिर्येषां तथाभूतेषु**) जिनकी अवस्था में, अत्यन्त वृद्धि नहीं हो पाई थी, उस प्रकार के सखागणों के अपने-अपने घर चले जानेपर, निर्जल एवं सजल मेघ के समान, गौर-श्याम वर्णवाले, 'श्रीराम'-'श्याम'-नामक दोनों भैया, अपने माता-पितारूप जनों के नेत्रों में, गाढ़े आनन्द की अमृतमयी वृष्टि के समान, अपने सौन्दर्य एवं माधुर्य के सारभाग के द्वारा 'मोदरौ' (हर्षप्रद) हो गये ॥८४॥

उसके बाद, पहले दिनों की तरह, हर्षसमूह से युक्त, दोनों माताओं के द्वारा, दोनों भाइयों के अङ्गों की धूलि, समयोचित जल के द्वारा धो देने के बाद, वे दोनों भाई, हथिनी के बच्चों की तरह,

भरणभूषितौ भूषितौ चन्द्राविव यथासमयं रसमयं रम्यमाहारमभ्यवहृत्य निज-निजगृहेऽधि-पराध्यशयनं शयनं कुरुतः स्म ॥८५॥

इत्यानन्दवृन्दावने कैशोरलीलालताविस्तारे यज्ञपत्नीजनानुग्रहो नाम त्रयोदशः स्तवकः ॥१३॥

## चतुर्दशः स्तवकः

### वसन्तोत्सवः

**दैवज्ञरूपधारिणो मधुमङ्गलस्य वृद्धगोपीनां निकटे गमनं परस्परं वार्तालापश्च**

अथ विभातायां विभावर्यां विभावर्यां सहचरमण्डलीमादायाऽनुगवीनो नवीनो नट इव ललिताकल्पः कल्पद्रुम इवाऽनुगतसङ्कल्पकल्पकः पूर्वपूर्वदिनवद् वनविनोदाय नोदाय खग-मृग-तरु-वीरुधां विरहदुःखस्य च यदि स्म व्रजति व्रजतिलकनन्दनः, तदा तदाप्ततमसहचरः

---

धूलि से रहित होकर, पहले मार्जित होकर,पश्चात् भली प्रकार उपार्जित की हुई सुन्दर शोभा की अधिकता से युक्त होकर, एवं माताओं के द्वारा ग्रहण कराये हुए हितमय वस्त्र, चन्दन, अलङ्कार आदि से विभूषित होकर, पृथ्वी में निवास करनेवाले, निष्कलङ्क दो चन्द्रमाओं की तरह सुशोभित होकर, समयानुसार रसमय रस लेने योग्य आहार को सेवन करके, अपने-अपने भवन में, परार्ध मूल्यवाली शय्यापर शयन करने लग गये ॥८५॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित–श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कैशोरलीलालताविस्तारे
यज्ञपत्नीजनानुग्रहो नाम त्रयोदशः स्तवकः
सम्पूर्णः ॥१३॥

## चौदहवाँ स्तवक

### वसन्तोत्सव

**ज्योतिषी-रूपधारी मधुमङ्गल का वृद्ध-गोपियों के निकट गमन एवं परस्पर वार्तालाप**

इस चौदहवें स्तवक में, भगवान् का प्रियसखा, 'कुसुमासव' (मधुमङ्गल,व्रजभाषा में 'मनसुखा')-नामक ब्रह्मचारी, ज्योतिषी बनकर, श्रीकृष्णानुरागिणी गोपियों की सासुओं के घर चला गया। वे, उसको यथार्थ ज्योतिषी समझकर "हमारी पुत्रवधू, अपने पतियों के साथ, प्रेम क्यों नहीं करती हैं ?" इत्यादिरूप से पूछने लग गईं। वह मधुमङ्गल, थोड़ी-सी देर ध्यान लगाकर बोला कि, "तुम्हारी बहुओं में, कोई योगिनी, निवास करती है। उसी कारण से, वे, पतियों से द्वेष करती रहती हैं। उसके दूर करने का उपाय तो यही है कि, तुम्हारी बहुएँ, तीन समय निकुञ्जों में जाकर, 'कालकुमार' की पूजा करें। ऐसा करने से, योगिनी भाग जायगी।" यह बात सुनकर, वे सब बोलीं कि, तुम तो सर्वज्ञ हो। पश्चात् अपनी बहुओं के द्वारा, उसी प्रकार पूजा करवाने लग गईं। इससे उन गोपियों के साथ, भगवान् की 'वसन्तोत्सव-लीला' सिद्ध हो गई, यही भाव वर्णित होगा।

स तावदेव भूदेवभूरतिपीनाऽवटुर्वटुः कुसुमासवो नाम यदृच्छयाऽच्छया मनोवृत्त्या सकल-सौभाग्यलक्ष्मीसम्पुटभेदनं पुटभेदनं तद् गोकुलाख्यं भ्रमन्नेक एव दैवतो वतोत्तम-स्थविराभि-राभिराभीरीभिरीक्षितः सादरमाहूतश्च कुतुकादुपससाद ॥१॥

आसन्नः सन्नतिसन्नतिपरं ताभिरथ निजगदे—'जगदेकललितमेघमेघमानप्रतिभ ! प्रतिभयरहितं भवन्तं जानीमः कृष्णस्य प्रियनर्मसहचरम् । तदेवं पृच्छामो भवता किमधीतं धीतंसरूपम् ?' ॥२॥

आह स हसन्नेव,—'भो भो मया महाज्योतिषा ज्योतिषाऽऽगमावेवाऽधीतौ धीतौवर-कृता किमन्येन शास्त्रेण ?' ता निजगदुः,—'जगदुत्तम ! को नयोऽनयोः प्रतिपाद्यभूतः प्रभूतः प्रथयस्व तमस्मभ्यम् ॥'३॥

स उवाच वाचमतिसरसाम्,—हंहो व्रजपुरपुरन्ध्रीप्रधानाः ! प्रधाना हि ज्योतिः-प्रभावाः प्रभा-वाहिनः । तथा हि—इह भूमध्ये भूमध्येयं भद्राऽभद्रभूतं भूतं शुभाऽशुभवत्

---

उसके बाद, प्रातःकाल हो जानेपर, कान्ति से श्रेष्ठ,अपने सखाओं की मण्डली को लेकर, गोगण के पीछे-पीछे चलनेवाले, एवं नवीन-नट की तरह सुन्दर वेषवाले, एवं कल्पवृक्ष की तरह, अपने भक्तों के सङ्कल्प को पूरा करनेवाले, श्रीनन्दनन्दन, पहले दिनों की तरह, वन में विहार करने के लिये, एवं पक्षी, मृग, वृक्ष एवं लता आदिकों के विरहजन्य दुःख को दूर करने के लिये, जब वन में चल दिये, तब, श्रीकृष्ण का विशिष्ट विश्वासपात्र, ब्राह्मण-पुत्र, पुष्ट ग्रीवावाला 'कुसुमासव'-नामक ब्रह्मचारी, समस्त प्रकार की सौभाग्यरूप सम्पत्ति के 'सम्पुट' (पिटारी) को खोलकर प्रदर्शित करनेवाले उस 'गोकुल'-नामक नगर में, स्वेच्छापूर्वक अच्छी मनोवृत्ति से अकेला ही भ्रमण करता हुआ, दैवयोग से, श्रीकृष्णानुरागिणी गोपियों की गोपीरूप वृद्ध-सासुओं ने हर्षपूर्वक देख लिया, एवं आदरपूर्वक बुला लिया; अतः वह, कौतुक-पूर्वक उनके निकट पहुँच गया ॥१॥

निकट में आये हुए कुसुमासव से, उन वृद्ध-गोपियों ने विशेष नम्रतापूर्वक कहा कि, हे "प्रतिक्षण बढ़नेवाली प्रतिभा से युक्त ! ब्रह्मचारीजी ! हम, आपको जानती हैं कि, आप, श्रीकृष्ण के प्रिय-नर्मसखा हो, एवं आपकी 'मेधा' (धारणाशक्ति से सम्पन्नबुद्धि) जगत्भर में मुख्य एवं सुन्दर है । अतएव,आप निर्भय रहते हो । इसीलिये हम, आप से इस प्रकार पूछ रही हैं कि, आपने (**धियो बुद्धेस्तंसरूपम् भूषणरूपम् 'तसि अलंकारे'**) बुद्धि के अलङ्कारस्वरूप कौन-से शास्त्र का अध्ययन किया है ?" ॥२॥

मधुमङ्गल हँसता हुआ—"अरी ! बुढ़ियाओ ! देखो, मैं, महातेजस्वी ब्रह्मचारी हूँ । मैंने तो, केवल ज्योतिषशास्त्र एवं आगमशास्त्र, इन दोनों का ही अध्ययन किया है । क्योंकि, (**धियो बुद्धेस्तौवर-कृता वैरस्यकारिणा "तुवरस्तु कषायोऽस्त्री" इत्यमरः । तुवरस्य भावस्तौवरम्**) बुद्धि को विरस करने-वाले दूसरे शास्त्र से क्या प्रयोजन ?" वे बुढ़ियाँ—"हे जगत्श्रेष्ठ ! बताइये, इन दोनों शास्त्रों का प्रतिपाद्यस्वरूप अधिक न्याय कौन-सा है ? उसको हमारे प्रति स्पष्ट कह दीजिये" ॥३॥

मधुमङ्गल अत्यन्त सरस वाणी—"हे व्रजपुर की प्रधान वनिताओ ! देखो, ज्योतिषशास्त्र के प्रधान-प्रधान प्रभाव तो 'प्रभा' (कान्ति) को प्रवाहित करते रहते हैं । देखो, इस भूमण्डल में, बहुतरूप से

**भवत् कुशलाऽकुशलभावि भावि सर्वं ज्योतिः-पाठेन ज्ञायते। आगमगमकं तु देवता-ऽऽराधनतः कर्तुमकर्तुमन्यथाकर्तुं च क्षमकत्वम्' इति ॥४॥**

**ता ऊचिरेऽचिरेण,—'भो निर्मञ्छनं ते यामो, यामोऽयं समीचीन एव, तदत्र किञ्चित् पृच्छामोऽच्छाऽऽमोदकानि मोदकानि ते दातव्यानि, तदस्माकमनुयोगो यो गोकुले प्रष्टव्यो न भवति, स शुभवति भवति प्रकाश्यते। तस्योत्तरं दीयताम्, दीयतां च नो मनः-सन्देहो, देहो विद्या वा द्यावापृथिव्योः केन हि न हिताय परेषां क्रियते ॥'५॥**

**सहासं स जगाद,—'गा दत्थ चेद् भद्रतरास्तदाऽस्तदारुणभावोऽरुणभाबोधः खल्वहं सकलमेव वक्तुमीशेऽमी शेरते हि मयि सर्वज्ञतादयः सर्व एव प्रभावा विप्रभावा-दविरुद्धाः ॥'६॥**

**रेणुस्ताः,—'रेणुस्तावदिदं गवादि वसु, वसुधायां किमदेयं ते यदि नः समीहितं वक्तुमर्हसि ?' स पुनराह,— 'न रा हरणीयो मे, किन्तु प्रतिष्ठाप्रतिष्ठापनमेव ममोद्देश्यम्, तत् पृच्छ्यतां भोः पृच्छ्यताम् ॥'७॥**

---

ध्यान करने योग्य, भला-बुरारूप जो कुछ बीत गया, अथवा शुभ-अशुभरूप जो वर्तमान में हो रहा है, अथवा आगे होनेवाला मङ्गल एवं अमङ्गलरूप जो भावीकार्य है, वह सब, ज्योतिषशास्त्र के पढ़ने से जान लिया जाता है। एवं आगमशास्त्र का लक्षण तो यह है कि, वह, देवताओं के आराधन से, कर्तुं अकर्तुं अन्यथाकर्तुं, अर्थात् होनी, अनहोनी, सबको बदल देनेवाली सामर्थ्य से युक्त होता है" ॥४॥

वे शीघ्रतापूर्वक—"हे ब्रह्मचारीजी ! बलिहारी है। हम तो तुमपर न्योछावर हो रही हैं। यह पहर, बहुत ही अच्छा है। इसलिये हम, आप से कुछ पूछ रही हैं, उसकी दक्षिणा में, तुम्हारे लिये, अच्छे एवं सुखदायक लड्डू देने हैं। इसलिये हमारा जो 'अनुयोग' (प्रश्न), गोकुल में सबके सामने पूछने योग्य नहीं है। वह, शुभ से युक्त आपके निकट प्रगट किया जा रहा है, उसका उत्तर दे दीजिये, और हमारे मन के सन्देह को दूर कर दीजिये। (**'दो अवखण्डने' इति दैवादिकात् कर्मणि यक्**) और देखो, स्वर्ग एवं पृथिवी के मध्य में, परोपकारी-जन ऐसा कौन है कि, जो अपने शरीर एवं विद्या को, दूसरों के हित के लिये समर्पण नहीं कर देता ?" ॥५॥

वह हँसकर—"यदि तुम सब, मेरे लिये अच्छी से अच्छी, बहुत-सी दुधार गैयाएँ देती हो तो, मैं, कठोरता से रहित होकर, सब कुछ कह सकता हूँ। क्योंकि मैं, 'अरुण' (सूर्य) की 'भा' (किरणरूप कान्ति) से ही, सब कुछ जान लेता हूँ। क्योंकि, ब्राह्मणता के कारण, मेरे में, सर्वज्ञता आदि ये सब प्रभाव, विरोधभाव को छोड़कर, गुप्तरूप से सोते रहते हैं" ॥६॥

वे वृद्ध-गोपियाँ—"(**रेणुरिति, रण ध्वन शब्दे धातो रूपम्**) ब्रह्मचारीजी ! आपने गोगण की याचना की है, यह गोगण आदि धन तो, देने के लिये हमारी दृष्टिमें धूल के समान है। यदि आप, हमारी अभिलषित-वस्तु को कह सकते हो तो, आपके लिये भूतल में अदेय वस्तु कौन-सी है ? अर्थात् कोई नहीं।" वह मधुमङ्गल पुनः—"मुझे, धन नहीं हरना है, अर्थात् धन नहीं लेना है। किन्तु, मेरा उद्देश्य तो, केवल अपनी प्रतिष्ठा की स्थापना करना ही है। इसलिये अरी वृद्धाओ ! तुम सबको, जो कुछ पूछना है, सो बारंबार पूछ लो" ॥७॥

निजगदुस्ताः,—'निजगदुस्तापजननं किमपि अस्माकं स्माऽकण्टकव्रजपुरवसतीनां सतीनां न किमपि कण्टकतुल्यम्, किन्त्वेक एव मानसाऽऽमयो न सामयोग्यः। यत् खलु नो वधूराजी राजीविनीसमापि मापि कतमाऽपि नः सुखाय बभूव। यतोऽपूर्वविवाह-दिनाऽवधि वधिरा इव भर्तृनामश्रवणेऽपि, अपि तदीयबन्धावन्धा एव, किं पुनस्तेषामवलोके, लोके क्व दृष्टमीदृशं पतिवैरस्यम्, यद्यप्यासां पतिष्वभिमानोऽपि नो जातो नो जातोत्कटमेवमेव दुःखम्। तदस्य कः प्रतीकार इति विचारय चारय निजं यशो दिक्षु विदिक्षु विशेषेण' इति ॥८॥

एतदधिगत्य कृत्रिममौनी ममौ नीरतया मनसि तन्निदानमिव कुसुमासवः। चिरं विचार्याऽऽचार्याकारं चाऽभिनीय सविषादमिव दमिवदतिनिगृहीतमना मनाक् शुष्कं विहस्य पुनरुवाच वाचस्पतिमेधावी धावी कुतुकमये वर्त्मनि—'अयि शुभंयुवराः! युवराजकृष्णस्य गोचरोऽयमुदन्तो मुदन्तोचितो मे भविष्यति। तेनाऽयं सङ्गोप्यो गोप्योऽवश्यमेव। वक्ष्यामि

---

वे बुढ़ियाँ—"ब्रह्मचारीजी! देखो, हम सब सती हैं, एवं इस अकण्टक व्रज में निवास करती हैं। इसलिये हमारे को कण्टक के समान, अपने में ही भयङ्कर सन्तापजनक कुछ भी नहीं है। किन्तु, एक मानसिक-रोग ऐसा है कि, वह सान्त्वना के योग्य नहीं है। उसी के कारण, हमारी पुत्रवधुओं की श्रेणी, कमलिनी के समान कोमल होकर भी, हमारे सुख के लिये तो, कोई भी नहीं हो पाई। क्योंकि वे सब, अपने विवाह के दिन से लेकर, अपने पति के नाम सुनने के विषय में भी, बहरी-सी दिखाई देती हैं; एवं अपने पतियों के भाई-बन्धु के विषय में तो, अन्धी ही बन जाती हैं। उनकी और कौन-सी बात देखें। क्योंकि, ससार में पति के प्रति, ऐसी विरसता कहाँ देखी जाती है, अर्थात् इतनी विरसता हमने तो कहीं देखी नहीं। यद्यपि इनका, अपने पतियों में पतिपने का अभिमान भी उत्पन्न नहीं हुआ है। तथापि हमारे लिये तो, ऐसा दुःख उपस्थित हो गया है कि, वह दुःख, उत्पन्न होते ही, उत्कट हो गया है। इसलिये "इस दुःख का कौन-सा प्रतीकार है?" इस बातपर विचार कर लीजिये, एवं अपने यश को समस्त दिशाओं में, विशेष करके विस्तारित कर दीजिये" ॥८॥

उन वृद्ध-गोपियों के अभिप्राय को जानकर, 'कुसुमासव' (मधुमङ्गल) बनावटी मौनी बनकर, **(नीरतया नितरामिरा सरस्वती यस्य तत्तया तन्निदानं ममौ प्रमितवान्)** विशिष्ट सरस्वती से युक्त होने के कारण, मानो उनकी बहुओं की पति से विमुखता के आदिकारण को, अपने मन में जानने लग गया। बहुत देरतक विचार करके, आचार्यके-से आकार का अभिनय दिखाकर, जितेन्द्रिय की तरह स्थिर चित्त-वाला होकर भी, मानो 'विषाद' (खेद) से युक्त व्यक्ति की भाँति, थोड़ी-सी सूखी हँसी हँसकर, पुनः— क्योंकि, वह बृहस्पति के समान मेधावी था,एवं कौतुकमय मार्गमें खूब दौडनेवाला था। "अरी! शुभवती नारियों में श्रेष्ठ वृद्धाओ! देखो, मेरे द्वारा बताया हुआ, यह वृत्तान्त, व्रजराज के युवराज, मेरे प्रियसखा, श्रीकृष्ण के यदि कर्णगोचर हो गया तो, मेरे आनन्दों के विनाश करने के योग्य ही जायगा। तात्पर्य— "जो वृद्धाएँ, मुझको, झूठा कलङ्क लगाकर दूषित करती हैं, उन्हीं वृद्ध-गोपियों के प्रति, तू, हमारा प्यारा-सखा होकर भी, सर्वज्ञतापूर्वक भले-बुरे सभी प्रकार के फलादेश को कहकर, हितमय उपदेश देता है" इस प्रकार की भावना करके, श्रीकृष्ण का मन, मेरी ओर से दूषित हो जायगा। इसलिये, अरी वृद्ध-गोपियो! हमारा-तुम्हारा यह एकान्त का वृत्तान्त, भली प्रकार अवश्यमेव गोपनीय है। अच्छा, चलो, और बातों

सिद्धफलमेकं फलमेकं समानयत' इति तथाऽऽनीतं फलमादाय क्षणं विभाव्य विभाव्यय-सुदुर्दर्शः पुनर्निजगाद ॥९॥

'भो भो आर्या लौकिकाऽलौकिकान्येवात्र दूषणानि दृश्यन्ते, लौकिकानि कानि च लग्नाऽलग्नानि यैः किल पतिविपक्षताऽक्षता क्रियते, अलौकिकानि तावदवधारयत रयत एव। काचिदत्र प्रतियोगिनी योगिनी योगि-नीराजित-पदारविन्दा रविं दारयितुमपि समर्था योगमाया माया-विवाहं कारयित्वा कौतुकवती कौ तु कवतीतरेषु तदभिज्ञतो विवाहमिति पुनरासां नराऽसाम्प्रतं पतिविद्वेषं च जनयामास ॥१०॥

स्वभावतः पुनरिमा न मानव्यः, तेनाऽऽसु तस्या महती महतीव्रतरा प्रीतिरत एव मानवाऽमानवानां सङ्गतिरसाम्प्रतं साम्प्रतं त्विति स्वयमेव मतिभेदं कारयित्वा रयित्वाच्च तस्य स्पर्शादिकं च न कारयति रयतिग्मा सा खलु योगिनी। तदासु भवतीभिर्वधूताऽवधूता क्रियताम्, किन्तु निकाम-मता ममता तु कर्तव्याः, तया तु वः क्षेमं विधास्यते ॥११॥

---

को जाने दो। एक फल ले आओ। मैं, उसी के द्वारा शकुन देखकर, पतियों से विमुखतारूप मुख्य सिद्धफल को तुम्हारे प्रति कह दूँगा।" इस प्रकार कहते ही, उन बुढ़ियाओं के द्वारा उसी प्रकार से लाये हुए फल को, हाथ में लेकर, क्षणभर विचारकर, (**विभायाः कान्तेरव्ययेन व्ययाऽभावेन हेतुना सुदुर्दर्शः**) अपनी कान्ति के व्यय के अभाव के कारण, अदृश्य-सा होकर पुनः बोला—॥९॥

"अरी ओ! श्रेष्ठ वृद्ध-गोपियो! देखो, तुम्हारे इस प्रश्न में, लौकिक एवं अलौकिक, दो प्रकार के दूषण, दिखाई दे रहे हैं। लौकिक जो कोई दोष हैं, अर्थात् स्वभाव की विरुद्धता, एवं सुरूपता तथा कुरूपता के कारण, अरोचकता आदि लौकिक जो दोष हैं, वे तो लोक में ही प्रसिद्ध हैं। वे सब, ज्योतिष-शास्त्र में कहे हुए लग्नों में संलग्न नहीं होते, अर्थात् ज्योतिष में उनका वर्णन नहीं होता कि, जिनके द्वारा पतियों में अखण्ड विरुद्धता कर दी जाती है। हाँ, अलौकिक जो दोष हैं, उनको वेगपूर्वक समझ लो। देखो, इस व्रज में, तुम्हारे प्रतिकूल आचरण करनेवाली, कोई योगिनी रहती है। बड़े-बड़े योगी भी, उसके चरणों की आरती करते रहते हैं। वह तो, सूर्य को भी भेदन करने में समर्थ है। वह तो, अपने अलौकिक 'योग' (उपाय) से, माया फैलाती रहती है। अतः, 'योगमाया' नाम से भी प्रसिद्ध है। वह, पूर्ण कौतुक-वाली है। अतः, तुम्हारे पुत्रों के साथ, इन गोपियों का मायामय विवाह करवा कर, भूतलपर उस योगमाया को जाननेवाले जनों से भिन्न जनों में इस विवाह को 'कवति' (कहती रहती है), अर्थात् अज्ञानियों में ही, इस विवाह का प्रचार करती रहती है। तात्पर्य—जो, योगमाया को जानते हैं, वे, इस विवाह को स्वीकार नहीं करते। इसी कारण, इन सब गोपियों का, मनुष्यों में न होने योग्य, अपने-अपने पतियों के साथ विरोध भी, उसी योगमाया ने करवा दिया है ॥१०॥

"और तुम्हारी पुत्रवधूरूप ये गोपियाँ, 'स्वभावतः' (स्वरूप से) मानवी नहीं है। इसी कारण उस योगिनी की, इन गोपियों के ऊपर, उत्सव से भी तीव्रतर अत्यधिक प्रीति है। अतएव इस समय, मनुष्य एवं अमनुष्यों की सङ्गति, 'असाम्प्रतं' (अयोग्य) है। इसी कारण स्वयं ही, परस्पर में मति का भेद करवा कर, और उस भेद के वेगशाली होने के कारण, अपने पतियों के साथ, इन गोपियों का स्पर्श आदिक भी नहीं करने देती। क्योंकि, वह योगिनी, वेग से बड़ी तीक्ष्ण है, अर्थात् दुर्निवार है; यह बात निश्चित समझो। इसलिये आप सबको, इन सब गोपियों के ऊपर, पुत्रवधू का भाव दूर कर देना चाहिये।

अपि च यदि वः पुत्राऽऽशाऽत्राऽऽशाविसारिणी भवितुमर्हति, तदासां स्पर्शोऽपि यथा न भवति, तथा कार्यम्, नहि कृष्णभुजगाऽबला बलाऽऽकृष्टाः सुखं जनयन्ति। अस्ति भाग्यं वः सुतानां यदासां तेभ्यः स्पर्शोऽपि जातः॥'१२॥

अथ ताः सविषादवैकल्यं वै कल्यं पुनरूचुः,—'अयि मूर्तप्रमाण माणवक! भवतः कथा मानवकथा नेयम्, किन्तु सर्वज्ञतैवेयं ते। त्वया परमज्योतिषा ज्योतिषाऽध्ययन-प्रभावो दर्शितः। आगमाऽध्ययनस्य च महीमहीयान् प्रभावो दर्श्यताम्, कस्या देवताया बताऽऽयासकृतेनाऽऽराधनेन धनेन योगिनीकृत-विलसितं विलसितं भवति, तदप्युपदिश्यताम्, दिश्यतां च तदाराधनविधिः' इति॥१३॥

स उवाच,—'अस्त्युपायो निरपायो निरवकरः कोऽपि कोपिन्यास्तस्याः कोपशमनाय देवतान्तरोपासनासनाथः।' ता अथ सप्रमोदं प्रमोदन्तमिव तं व्याहारं हारं मत्वा निजगदु-र्निजगदुःखहानिकृते कृतेनाऽभिलाषेण—'ब्रह्मवटोऽवटोत्तमोऽसि गुणरत्नानाम्, रत्नानां यथार्थभावेन त्वां पृच्छामः। काऽसौ देवता, बताऽस्या वा किं नाम नाम, कीदृशी वा

---

किन्तु, विशेषरूप से मानी हुई ममता तो, इनके ऊपर अवश्य करने योग्य है। अर्थात् इन से उदासीनता रखना भी उचित नहीं है। ऐसा करने से, वह योगिनी, तुम्हारा कल्याण करती रहेगी। अर्थात् पुत्रों का आरोग्य एवं धन आदि की वृद्धि करती रहेगी; अन्यथा, उदासीनता से तो अनिष्ट कर देगी॥११॥

"और देखो, तुम्हारे पुत्रों की धन आदि की 'आशा' (इच्छा), इस व्रज में दिशाओं में फैलने-वाली होना चाहती है तो, तुमको, ऐसा प्रयत्न करना चाहिये कि, जिससे तुम्हारे पुत्रों के द्वारा, इन गोपियों का स्पर्श भी न होने पाये। अन्यथा तो, उनकी सब आशा निष्फल हो जायगी। क्योंकि, 'कृष्ण-भुजगाऽबला' (काले सर्प की स्त्री, पक्षे—श्रीकृष्णरूप 'भुजङ्ग' (विट) की स्त्रियाँ, बलपूर्वक आकर्षित की हुई सुख उत्पन्न नहीं करतीं। और तुम्हारे पुत्रों का तो यही महान् सौभाग्य है, जो कि उनके द्वारा, इन गोपियों का स्पर्श भी हो गया। अन्यथा, इनका तो स्पर्श भी दुर्लभ है"॥१२॥

उसके बाद वे वृद्ध-गोपियाँ, विषाद एवं विकलतापूर्वक, तथा निश्चितरूप से नीरोगतापूर्वक पुनः—"हे मूर्तिमान् प्रमाणस्वरूप विप्रबालक! आपकी यह कथा, मानवकथा नहीं है; किन्तु, यह तो तुम्हारी मूर्तिमती सर्वज्ञता ही है। तुम तो परमतेजस्वी हो। अतः तुमने, ज्योतिष के अध्ययन का प्रभाव दिखा दिया; एवं आगम के अध्ययन का, पृथ्वी में अतिशय महान् जो प्रभाव हो, उसको भी दिखा दीजिये। हाय! "कौन-से देवता के प्रयत्नपूर्वक किये हुए आराधनरूप धन से, उस योगिनी द्वारा की गई चेष्टा (बिले गर्ते सितं बद्धं भवति लुप्तं भवतीत्यर्थः) बिल में निबद्ध हो जाती है, अर्थात् विलुप्त हो जाती है।" उस बात का भी उपदेश दे दीजिये; और उस देवता के आराधन की विधि भी बता दीजिये"॥१३॥

मधुमङ्गल—"देखो, कोपवाली उस योगिनी के कोप को, शान्त करने के लिये, दूसरे देवता की उपासना से युक्त विनाशरहित विशुद्ध उपाय है।" उसके बाद वे वृद्धाएँ, उस वचन को, प्रकृष्ट सम्पत्ति की प्राप्ति के वृत्तान्त की तरह, पुष्पों के हार को ही मानकर, अपने दुःख के विनाश के लिये किये गये मनोरथ के द्वारा आनन्दपूर्वक "हे ब्राह्मण-बालक! तुम तो श्रेष्ठ गुणरूप रत्नों के तो श्रेष्ठ 'अवट' (खान) के समान

तदुपासना,सनानाभावं कथयितुमर्हसि ।'स सहर्षमवदत्,–'अवधत्त भो महाभागा महाभागाः,– अस्ति किल कश्चनाऽतिकालः कालकुमारो नाम मारो नाम मूर्तिमानिह वृन्दावने कुञ्जदेवता, देवतावृन्दमहनीया योगिनी च नीचसादृश्यं यतो भजते, सोपासिताऽसितापाङ्गीनां कामं निकामं निर्वाहयति । सा चेत् प्रसीदति, सीदति न तदा जनः कोऽपि, कोपितां वा यद्येति, तदा न सपिनाकोऽपि कोऽपि रक्षितुमीष्टे ॥१४॥

तथा हि— कुञ्जे कुञ्जे विहरति न केनापि संलक्ष्यतेऽसौ
ध्यानादाविर्भवति भजतामेकभावव्रतानाम् ।
पूजा त्वस्याः समयनियमाऽपेक्षिणी दुष्करैका
पुण्यात्मानः परमकृतिनः केवलं कुर्वते ताम् ॥१५॥

दुष्करत्वं चाऽवधत्त—
परार्ध्यमणिभूषणोत्तमविलेपचेलान्वितैः, स्वयं कुसुमसञ्चयावचयनाय गम्याऽटवी ।
तदेकहृदयैरनाकलितलोकलज्जैर्वृथा-,वचोरचनवर्जितैर्नियतमेव भाव्यं जनैः ॥१६॥

---

हो । अतः हम, तुमसे यथार्थभाव से पूछ रही हैं कि, "वह देवता कौन-सा है ? अहह ! उसका स्पष्टरूप से कौन-सा नाम है ? अथवा उसकी उपासना कैसी है ? तुम, इन सब बातों को अनेक प्रकार के भावों के सहित कहने के योग्य हो ।" मधुमङ्गल सहर्ष—"अरी महाभाग्यशालिनी वृद्धाओ ! तुम तो महती 'आभा' (कान्ति) को प्राप्त करनेवाली हो । अतः सावधान हो जाओ । देखो, इस वृन्दावन में, कोई मूर्तिमान् 'कुञ्जदेवता' है । उसका नाम 'कालकुमार' है (**कालस्य कुमारः । पक्षे—कालः श्यामलश्चाऽसौ कुमारो युवराजश्चेति सः**) । एवं वह, 'अतिकाल' (अत्यन्त काला है, पक्षे—कालातीत) है । जिसके द्वारा, देववृन्द पूजनीया वह योगिनी, नम्र के समान हो जाती है । उपासना किया हुआ वह देवता, श्यामकटाक्षवाली स्त्रियों की अभिलाषा को यथेष्ट निर्वाहित कर देता है । वह देवता, यदि प्रसन्न हो जाता है, तो कोई भी जन, दुःखित नहीं रहता । वह देवता, यदि किसीपर कुपित हो जाता है, तब तो, अपने 'पिनाक'-नामक धनुष् के सहित रुद्र भी, तथा 'कोऽपि' (ब्रह्मा) भी, रक्षा करने को समर्थ नहीं हो पाता ॥१४॥

"और देखो, वह देवता, श्रीवृन्दावन की प्रत्येक निकुञ्ज में विहार करता रहता है; किन्तु, किसी के दृष्टिगोचर नहीं होता । किन्तु, अनन्यभावमय व्रतपूर्वक भजन करनेवालों के ध्यान से प्रगट हो जाता है । एवं उस देवता की पूजा तो, आगे कहे जानेवाले, समय एवं नियमों की अपेक्षा रखती है; अतएव दुष्कर है, तथा 'एका' (मुख्य) भी है । अतः, उस प्रकार की उसकी पूजा को केवल परमपुण्यात्मा तथा परमकुशल-जन ही करते रहते हैं ॥१५॥

"उस 'कालकुमार'-नामक देवता की पूजा की दुष्करता को, सावधान होकर धारण कर लो । देखो, जो व्यक्ति, उसकी पूजा करना चाहते हैं, उनको इस प्रकार से युक्त हो जाना चाहिये—परार्ध मूल्यवाली मणि से जड़े हुए उत्तमोत्तम भूषण, चन्दन एवं वस्त्रों से युक्त होकर, पुष्पसमूह का सञ्चय करने के लिये, उस वृन्दाटवी में स्वयं जाना चाहिये; और पूजकजनों को केवल उसी देवता में मन लगाना

**एवं च वञ्चनविमुखतयाऽभिमुखतयाऽभिलाषपुरःसरं सुसम्पादिते पूजोपचारे साऽऽचारे साधीयसि—**

**कुञ्जे कुञ्जे तमथ मुदिताः पुष्पधूपप्रदीपै-**
**र्नैवेद्यैश्च प्रियसुरभिभिः पूजयेयुस्त्रिसन्ध्यम् ।**
**पूजोपान्ते नवकिशलयस्रस्तर-स्रस्तदेहा**
**बन्धुव्रातैरपि सह निशां जागरेण क्षिपेयुः ॥१७॥**

**एवं प्रातः प्रातर्मध्याह्नपूजे धर्मम्, साधयति सर्वजनं सिद्धव्यवसायं सायंपूजा, निखिलाऽभिलाषक्षणदा क्षणदापूजा चेति । वर्णितोऽयं त्रिकालपूजामहिमाऽनुमहि मानुषे लोके लोके नातः परं व्रतम् । अस्याश्च देवतायाः सर्वातिरेका मन्त्राः कामं त्राणकारिणो बहव एव सन्ति, तेषु प्रधानतमोऽष्टादशाक्षरोऽक्षरोपमः कोऽप्यस्ति यदि वो भो बोभोति श्रद्धाविशेषस्तदा तमपि वर्णयिष्यामः ॥'१८॥**

**ताभिरभिव्याहारि हारि वचः,—'हे बालाचार्य ! विना मन्त्रेण कथमुपासना सनाथा भवतु ? तत्रभवता भवता सोऽस्मभ्यमुपदिश्यताम्, दिश्यतां प्रयातु ते यशः । अस्माभिरुपदेष्टव्य एष्टव्य एष वधूभ्यः' इति ॥१९॥**

---

चाहिये, लोकलज्जा से रहित हो जाना चाहिये, और निश्चितरूप से वृथालाप से रहित हो जाना चाहिये ॥१६॥

"और इस प्रकार 'वञ्चन-विमुखता' (वित्त की शठता से रहितता), अर्थात् खर्च के लोभ को छोड़कर, तथा उस देवता के सम्मुख होकर, अभिलाषापूर्वक एवं आचार-विचारपूर्वक, उत्तमोत्तम पूजा के उपचार सुसम्पादित हो जानेपर, पूजक-जन, उस देवता को प्रत्येक कुञ्ज में, परमप्रिय सुगन्ध से युक्त पुष्प, धूप, दीप, एवं अनेक प्रकार के नैवेद्यों से, तीनों समय प्रसन्न होकर पूजते रहें। एवं तीनों समय की पूजा के अन्त में, उनको, नवीनपत्रों के द्वारा बनाई हुई 'स्रस्तर' (शय्या) के ऊपर शरीर को धरकर, बन्धुसमूह के सहित जागरणपूर्वक रात्रि बिता देनी चाहिये ॥१७॥

"इस प्रकार प्रातःकाल एवं मध्याह्नकाल की पूजा, धर्म को (**प्रातः पूरयतः 'प्रा पूरणे' प्रथमपुरुषद्विवचनान्तः**) पूर्ण कर देती हैं। एवं सायंकाल की पूजा, जनमात्र को सिद्ध-मनोरथवाला बना देती है। और रात्रि की पूजा तो, समस्त अभिलाषरूप उत्सव को देनेवाली है। यह त्रिकालपूजा की महिमा, मैंने वर्णित कर दी। इस भूतलपर मनुष्यलोक में, मैं तो, इससे श्रेष्ठ व्रत, कोई नहीं देख रहा हूँ। और इस 'कालकुमार'-नामक देवता के, सर्वश्रेष्ठ एवं यथेष्ट रक्षा करनेवाले बहुत-से मन्त्र हैं। किन्तु, उन सब मन्त्रों में, अतिशय प्रधान एवं अक्षरब्रह्म के समान 'अष्टादशाक्षर' (अठारह अक्षरोंवाला) कोई मन्त्र है। यदि तुम सबकी, अतिशय श्रद्धाविशेष हो रही है तो, हम, उस मन्त्रों का भी वर्णन कर देंगे" ॥१८॥

वे वृद्ध-गोपियाँ मनोहर वचन—"हे बालाचार्य ! बताइये, मन्त्र के बिना, उपासना, किस प्रकार सनाथ हो सकती है ? परमपूजनीय आप, हमारे लिये भी, उस मन्त्र का उपदेश दे दीजिये। जिससे आपका यश, समस्त दिशाओं में पहुँच जाय। 'एष्टव्यः' (इच्छा का विषय बनाये जानेवाले) इस मन्त्र का, हम सब, अपनी-अपनी पुत्रवधुओं के प्रति उपदेश कर देंगी" ॥१९॥

'बाढं तत् साम्प्रतं साम्प्रतं प्रीयतां सैव भगवती काचन देवता' इति मङ्गलमङ्गलग्नं कृत्वा स च सचमत्कारमुपदिदेश देशकालोचितं तमेव मन्त्रराजम् ॥२०॥

यथा 'अचिन्त्यमहसे कुञ्जदेवतायै रसात्मने स्वाहा' इत्युपदिश्य पुनराह,—'एवमस्याः सरहस्यं रहस्यञ्जसा कथितमुपासनाकाण्डं प्रकाण्डं प्रथममनेनसाऽनेन साधुसमाराधितया तया देवतया प्रतिकूला कूलाऽऽप्लाविनी सरिदिव सा त्वरया त्वरया भविष्यति योगिनीति प्रकटितमागमद्वयाऽभ्यासमर्यादाऽऽर्याः ! दाक्षिण्यं च ॥'२१॥

**वृद्धगोपीभिः स्व-स्व-पुत्रवधूभ्य उपदेशः**

इति निगद्याऽनवद्या नवसुधायमाना गिरो झटिति निष्क्रान्ते कुतुकपटौ कपटौज्ज्वल्यकृति वटौ ताः किल तस्य वाचो वाचोयुक्तिपटुताजुषो जुषोपपन्नाः कृत्वा समुपगृह्य गृह्यकृत्यभिमुखाः क्षणमवस्थाय भवनमध्यमध्यवस्थाय च स्व-स्व-वधूः स्ववधूतमात्सर्यमाहूय हूयमानदहनशिखा इव ज्वलन्तीरथ समुपदिशन्ति स्म ॥२२॥

'अयि जन्यो जन्योत्तमा भवत्यो गुणशीलौदार्यदार्यमाणसुरसुरमणीगर्वतया धन्या एव । किन्तु दूषणमपीदं महीयो महीयोगे यन्न दृश्यते कुत्रापि, यत् खलु भर्तृवैमुख्यं मुख्यं

---

"अच्छा, तुम्हारा कथन उचित ही है। अतः, इस समय षडैश्वर्यपूर्ण अनिर्वचनीय वही कोई देवता, मुझपर प्रसन्न हो जाय" इस प्रकार कहकर, स्वस्तिवाचन आदि मङ्गल को अपने शरीर में संलग्न करके, उस कुसुमासव (मधुमङ्गल) ने, देश एवं काल के उचित, उसी मन्त्रराज का उपदेश,चमत्कारपूर्वक कर दिया ॥२०॥

"यथा—मन्त्र, मूल में है। उसका अर्थ यह है कि, "अचिन्त्य तेजवाले रसस्वरूप निकुञ्जदेवता के लिये, हमारा आत्मसमर्पण है" इस प्रकार उपदेश देकर, पुनः—"इस प्रकार इस निकुञ्जदेवता का पहला विशिष्ट उपासनाकाण्ड, रहस्य के सहित सरलता से कह दिया। इस उपासनाकाण्ड के द्वारा, एकान्त में भली प्रकार समाराधित हुई, उस देवता के द्वारा, वह प्रतिकूल योगिनी, तीर को डुबाकर चलनेवाली नदी की तरह, शीघ्र ही वेग से रहित हो जायगी।" इस प्रकार मैंने, तुम्हारे प्रति, ज्योतिषशास्त्र एवं उपासनाशास्त्र, इन दोनों के ही अभ्यास की मर्यादा कह दी। और हे आर्याः ! (श्रेष्ठ वृद्धाओ !) मैंने, तुम्हारे प्रति, अपनी अनुकूलता भी प्रगट करके दिखा दी ॥२१॥

**वृद्ध-गोपियों के द्वारा अपनी-अपनी पुत्रवधुओं को उपदेश**

इस प्रकार नवीन अमृत के समान, विशुद्ध वाणियों को कहकर, कपटमयी उज्ज्वलता को प्रकाशित करनेवाला, एवं कौतुक करने में चतुर, वह ब्रह्मचारी जब चला गया, तब वे वृद्ध-गोपियाँ, बातों की युक्ति की चतुराई का सेवन करनेवाले, उस कुसुमासव की बातों को, प्रीति से उपयुक्त बनाकर, भली प्रकार ग्रहण करके, घर के काम से विमुख होकर, क्षणभर वहीं बैठकर, पश्चात् अपने भवन के भीतर बैठकर, अपनी-अपनी पुत्रवधू को मात्सर्य की रहिततापूर्वक बुलाकर, घृत की धारा की आहुति से प्रज्वलित अग्नि की तरह प्रकाशित होनेवाली, उन बहुओं के प्रति उपदेश देने लग गईं ॥२२॥

"अरी ! बहुओ ! देखो, तुम तो, उत्तम कुल में जन्म लेने से ही उत्तम हो। और अपने लोकोत्तर गुण, 'शील' (पवित्र चरित्र) एवं उदारता के कारण, देवताओं की सुन्दर अङ्गनाओं के गर्व को दूरकर

नारीणां नाऽरीणां चैतद् भवतु कदापि तदेतद्दूषणोपशमनायाऽऽसन्नशमनायासन्न कथमुपायं चिन्तयथ ? श्रूयताम्—

सौभाग्यप्रतिबन्धरन्धनकृते भर्तुर्मुदे भर्तरि
श्रद्धाप्रीति-विवृद्धये गुरुजनस्याऽऽनन्द-सम्पत्तये ।
श्रीवृन्दावनमध्यमध्यनुपमा कुञ्जेचरी देवता
काप्यास्तेऽखिलकामदा मुहुरियं युष्माभिराराध्यताम्' ॥२३॥

वध्वस्ततो ध्वस्ततोषा इव साशङ्कमात्मगतं वितर्कयामासुः,—'एता नः किमु परीक्षन्ते, किमुपरीक्षन्ते वा कमप्यर्थम्, तदधुना धुनाना इव हृदयं किमपि तूष्णीमेव तिष्ठामो यावददरामूरामूलमेव कथयन्ति ।.'२४॥

इति तासु स्थितासु सुस्थिरतया पुनरपि हिता नरपिहिताऽपहितापदेशा देशाऽऽचार-लब्धं तदेव व्रतमामूलतः कथयामासुः ॥२५॥

आकर्ण्य कर्ण्यमिव तं कमपि रसायनं प्रयोगमिव कुसुमासवस्य कृतिरस्येयमहो महोत्सवकरी नः समपादीति मनसि क्षणं विभाव्य विभाव्यतिषङ्गसरसवदना रसवदनायासं

---

देने से तो, तुम अधिक धन्य हो । किन्तु, तुम सब में, यह एक महान् दोष भी है, जो कि भूतलपर रहने-वाले स्त्रीरूप जन में, कहीं भी दिखाई नहीं देता । वह दोष यह है कि, स्त्रियों का अपने पति से विमुख रहना; यह मुख्य दोष है, कोई छोटा दोष नहीं है । यह दोष तो, अपने से बैर करनेवाले पतियों के सम्बन्ध में भी, कभी नहीं होना चाहिये । इसलिये इस दोष को दूर करने के लिये, (**आसन्नं निकटं शं सुखं यतस्तम्, अनायासं आयासरहितं उपायं कथं न चिन्तयथ**) निकटवर्ती सुखदायक एवं परिश्रमरहित उपाय को, क्यों नहीं विचारती हो ? अस्तु, हम जो उपाय बताती हैं, उसी को ध्यान से सुन लो । देखो, श्रीवृन्दावन के मध्य में, निकुञ्जों में विचरण करनेवाला, कोई अनुपम देवता रहता है । वह, समस्त कामनाओं को देनेवाला है । इसलिये तुम सबको भी, अपने सौभाग्य के प्रतिबन्ध को विनष्ट करने के लिये, अपने पति की प्रसन्नता के लिये, एवं अपने पति में श्रद्धा-प्रीति की वृद्धि के लिये, तथा सास-ससुर आदि गुरुजनों की आनन्दरूप सम्पत्ति के लिये, उस 'देवता' की आराधना बारंबार करनी चाहिये" ॥२३

अपनी सासुओं की बातें सुनकर, सभी बहुएं, कुछ सन्तोष से रहित-सी होकर, आशङ्कापूर्वक अपने-अपने मन में विचार करने लगीं कि, "ये, हमारी परीक्षा ले रही हैं, अथवा हमारे ऊपर किसी वस्तु के प्रयोजन का विचार कर रही हैं । इसलिये अब तो, कुछ हृदय को कम्पित-सा करके, तबतक चुपचाप ही बैठी रहें कि, जबतक ये, समस्त वृत्तान्त को पहले से ही कह देती हैं" ॥२४॥

इस प्रकार मन में विचार कर, जब वे स्थिरतापूर्वक बैठी रहीं, तब हितमयी वे वृद्धाएँ, योगिनी के द्वारा किये हुए दोष को, मनुष्यों में किसी बहाने से छिपाकर, अर्थात् यदि कोई पूछता कि, तुम, अपनी बहुओं से 'देवता' की पूजा क्यों करवा रही हो ? तब धन, पुत्र आदि की कामना से, देवपूजा करवा रही हैं । इस बहाने से रहस्य छिपाकर, देश के आचार के अनुसार प्राप्त हुए, उसी व्रत को पहले से ही कहने लग गईं ॥२५॥

कानों के लिये हितकारक, किसी रसायन के प्रयोग की तरह, उनकी बात को सुनकर, एवं

ताः किमपि निजगदुः,—'आर्याः! का नाम नार्यो नाऽऽर्योदितमध्वानमध्वानमनुसरन्ति, तदनुष्ठीयतां तीव्रतरं व्रतरंहोऽनुष्ठाय वपुः-कार्श्यं विदधामो धामोदरे किं वृथा समयं नयामः, न यामोऽपि नः सार्थको याति प्रियसौभगाय गायमाना प्रयत्नं का न भवति ।।'२६।।

एवं वधूजनेनाऽङ्गीकृते गुरुजनवचनवृन्दावने वृन्दावने कुसुमाऽवचयनाय नासीद् यदि विप्रतिपन्नता प्रतिपन्नतारल्या, तदा अनुवासरमेव रमेव नानाविग्रहग्रहणतत्परा परानन्देन सा वधूततिरवधूत-तिरस्कारा गुरुपुरस्कारा गुरुपुरतो बहिर्भूय भूयसा परिजनेन सह सहमाना मनोरथवेगं रथवेगं च जित्वा सत्वरेण सत्वरेण मनसा वृन्दावनमध्यमध्यवस्थाय कुसुमान्यवचिन्वती न्वतीवकौतुकेन कौ तु केनचिद् धेन्ववनवनविहारिणो हारिणो भगवतः कृष्णस्याऽवलोकनकनत्कामा कामाह्लादधुरां नाससाद ।।२७।।

धन्यादि-कन्याः प्रति तन्मातॄणामादेशः

अथ सा च कुमारिकामाला कामाऽलाघव-लाघ-वधकारिणस्तस्याश्वासवाचमपेक्ष-माणाऽक्षमाणामतिविलम्बसहनेऽक्षवृत्तीनामुद्वेजनजनकेन केनचिदुत्कण्ठाभरेण कण्ठाभरेण

---

"इस कुसुमासव की यह रचना तो, अहो! हमारे लिये महोत्सवकारिणी बन गई" इस प्रकार क्षणभर मन में विचारकर, कान्ति के परस्पर के सम्मेलन से, सरस मुखवाली होकर, वधूरूपा वे गोपियाँ, कुछ सरस वचन अनायास—"हे पूजनीय माताओ! बताओ, इस संसार में, ऐसी स्त्रियाँ कौन-सी हैं कि, जो अपने पूजनीय-जनों के द्वारा, कहे हुए मार्ग का, (अध्वानं निःशब्दं यथास्यात् तथा) चुपचाप अनुसरण नहीं करतीं; अर्थात् सुशील स्त्रियाँ तो, अपने सास-ससुर के बताये मार्ग का, सभी अनुसरण करती हैं। अतः, हमको भी, अनुष्ठान करना चाहिये। और अत्यन्त तीव्र व्रत के वेग का अनुष्ठान करके, अपने शरीर को कृश बना देंगी। अतः, 'धामोदरे' (घर के भीतर) समय को वृथा ही क्यों बितायेंगी? हमारा पहर भी तो, सार्थक नहीं बीतता है। क्योंकि, अपने प्रिय-सौभाग्य के लिये, प्रयत्न का गान करती हुई, अर्थात् गाने की तरह उच्चस्वर से पूछती हुई, कौन स्त्री नहीं है?" ।।२६।।

इस प्रकार उन वृद्धाओं के वधूजन के द्वारा, सास-रूप गुरुजनों के वचनवृन्द का पालन अङ्गीकार कर लेनेपर, वृन्दावन में पुष्प-चयन करने के लिये, किसी प्रकार की चञ्चलता से युक्त, परस्पर विरोध का भाव, जब नहीं रहा, तब गोपवधुओं की वह श्रेणी, परमानन्द के कारण, अनेक शरीर धारण करनेवाली लक्ष्मीदेवी की तरह, तिरस्कार को तिरस्कृत करके, गुरुओं के द्वारा पुरस्कृत होकर, प्रतिदिन सास-ससुर आदि गुरुजनों के आगे ही, बहुत-से सेवकवर्ग के सहित, भवन से बाहर होकर, मनोरथ के वेग को सहती हुई, रथ के वेग को भी जीतकर, सत्त्वगुण से युक्त मन के द्वारा शीघ्रतापूर्वक, श्रीवृन्दावन के मध्य में उपस्थित होकर, पुष्प-चयन करती हुई, 'कौ' (पृथ्वी) में किसी अनिर्वचनीय अत्यन्त कौतुक के कारण, गोपालन एवं वनविहार करनेवाले, तथा अनेक प्रकार के हार धारण करनेवाले, भगवान् श्रीकृष्ण के दर्शन से, प्रदीप्त कामनावाली होकर, कौन-से अतिशय आनन्द को नहीं प्राप्त कर पाई? अपितु, उस गोपीश्रेणी ने, सर्वानन्द प्राप्त कर लिये ।।२७।।

## धन्या आदि कन्याओं के प्रति उनकी माताओं का आदेश

यहाँतक तो विवाहिता गोपियों की चर्चा हुई। अब, अविवाहिता धन्या आदि कन्याओं की चर्चा चलती हैं। यथा—कात्यायनीदेवी की पूजा में तत्पर रहनेवाली, धन्या आदि कुमारियों की जो श्रेणी थी,

**कण्डूलमना मनागिव विम्लानवदना म्लानवदनाऽऽकुलकुलमर्यादाभिर्जननीभिरभ्यभाष्यत—'अयि दुहितरो हितरोपणार्थं यदार्यापरिचयो भवतीनां बभूव भूवलयचमत्कारी का रीतिस्तस्य समजनि' इति नीतिमद्वचनश्रवणानन्तरं तरङ्गवती नाम तासां कापि धात्रेयी निजगाद ॥२८॥**

**'हंहो गृहेश्वर्यः ! एतदवधीयतां तदवधीयतां दिवसानामन्तरेऽन्तरेण भवादृशीनां पृच्छामिच्छा मिथः कथनाय कथमासां भवतु कुलकन्याकुलकन्याय एष सम्प्रति लब्धाऽनुज्ञा नु ज्ञानसमं कथयिष्यन्ति । यद्यनुमन्यध्वे, तदा मया समयासन्नया सन्नयादेव कथ्यते । आराधिता हि सा योगमाया अगमा या सर्वदैवतैः सर्वदैव तैः प्रत्यादिदेश देशकालोचितं किमपि ॥२९॥**

**कश्चित् प्रभावी प्रभावीचीनीचीकृत-सकलमहा महामहिमा हि मादृशामपि न गोचरो गोचरो भवन्नल्पेनैव दिनेन दिनेन इव कमलिनीनामलिनीनामिव महाऽली महालीलो**

---

वह (**कामस्य अलाघवेन गौरवेण हेतुना लाघस्य धैर्यादिसामर्थ्यस्य वधकारिणो नाशकर्तुः "राघृ लाघृ सामर्थ्ये" तस्य कृष्णस्य**) कामना के गौरव के कारण, धैर्य आदि सामर्थ्य का विनाश करनेवाले, श्रीकृष्ण के आश्वासनमयी वाणी की बाट देख रही थी, एवं अत्यन्त विलम्ब सहने में असमर्थ इन्द्रियों की वृत्तियों को उद्विग्न करनेवाले, एवं वाष्प के द्वारा कण्ठ को भर देनेवाले, किसी अनिर्वचनीय उत्कण्ठा के भार से, 'कण्डू' (श्रीकृष्ण से मिलने की खुजली) से युक्त मनवाली हो रही थी; अतः, कुछ मलिन मुखवाली हो रही थी । अतः, उन कन्याओं के कष्ट से ही, कुछ मलिन-सी होनेवाली एवं आकुलता से रहित, कुल-मर्यादावाली उनकी माताओं ने, उन कन्याओं से कहा कि, "अरी बेटियो ! तुम्हारे हित के प्रादुर्भाव के लिये, कात्यायनीदेवी का, भूमण्डल-चमत्कारकारक जो परिचय हुआ, उसकी कौन-सी रीति उत्पन्न हुई ? अर्थात् देवी ने प्रसन्न होकर, तुमको क्या आशीर्वाद दिया ?" इस प्रकार के उनके नीतियुक्त वचन सुनने के बाद, उन कन्याओं की धाय की बेटी, जिसका नाम 'तरङ्गवती' था, वह बोली—॥२८॥

"हे गृहेश्वरियो ! इस बात को ध्यान से सुन लीजिये । देखो, देवी के आशीर्वाद के दिन की अवधि से लेकर, इतने दिनों के बीच में, आप जैसी स्नेहमयी माताओं के प्रश्न के बिना, इन कन्याओं की परस्पर मिलकर, आपके प्रति कहने के लिये, इच्छा कैसे हो सकती थी ? यदि आप कहो कि, स्वयं सुनाने में क्या दोष था ? तो इसके उत्तर में, मैं कहती हूँ कि, उच्चकुल की कन्याओं के 'कुल' (समूह) का, यह न्याय प्रसिद्ध है कि, वे, अपने माता-पिता आदि गुरुजनों के सामने, अपने मुख से, अपने योग्य पति आदि की प्राप्ति की चर्चा, स्वयं नहीं करतीं, इसमें महती लज्जा ही हेतु है । अब, आप सबकी अनुज्ञा, इनको मिल चुकी है । अतः, अपने ज्ञान के अनुसार कह देंगी । यदि आप सब, मेरे लिये अनुमति देती हैं तो, समयपर निकट रहनेवाली, मैं ही, श्रेष्ठनीति के अनुसार कहती हूँ । "देखो, जो योगमाया, सदा-सर्वदा परमप्रसिद्ध उन देवताओं के द्वारा भी अगम्य है, वह, इनके द्वारा आराधित होकर, देश-काल के योग्य, कुछ आदेश देने लगी" ॥२९॥

"अरी कन्याओ ! देखो, कोई महान् प्रभावशाली तुम्हारा पति होगा । वह, अपनी लोकोत्तर कान्तियों की तरङ्गों के द्वारा, सभी के तेजों को नीचा दिखानेवाला है । क्योंकि, उसकी महिमा, सबकी

भवतीनां धवो भविता, बोभविता यस्य सङ्गेन हे परमा रमातोऽपि युष्माकमुष्मा कमुत्तमं प्रथयन् सौभाग्यभास्करस्य । किन्त्वस्य पतिकामानुव्रतस्य व्रतस्य काचिदुत्तरा क्रिया क्रियाजीवनमय्याऽऽपि, मय्यापितविश्वासाभिः कर्तव्याऽक्षोभवतीभिर्भवतीभिः ॥३०॥

सा चाऽवधीयतां धीयतां विधाय श्रद्धामद्धा मन्नियोगेन 'भो निरुपमगुणवृन्दा वृन्दावनदेवता वृन्दा नाम दानाऽमन्दा मत्स्वरूपा स्वरूपातिकरुणा काचिदस्तिः, सा वोऽभिमतसिद्धये भाविनी' इति नीतिवशाद् वृन्दावनाऽनुगमनं कति दिनानि ना निवर्तनीयम् ॥३१॥

इदं हि सिद्धवनं तपः-फलोपगमस्य फलोपगमस्य सकलाऽभिलाषसम्पादकत्वम्, अस्योपसत्त्यां सत्यां समीहितसिद्धिरचिरेणैव भाविनीति तदनुमन्यध्वमन्यध्वनि-निरसन-पुरःसरं पुरः सरंहसो निष्क्रम्य यथाऽहरहरहो वनमध्यमवस्थाय तदुदित-कर्मशेषं समापयन्ति ॥'३२॥

---

अपेक्षा महान् है । अतः, हम जैसों के भी, दृष्टिगोचर नहीं है । किन्तु, तुम्हारे लिये तो, थोड़े-से ही दिनों में, दृष्टिगोचर होता हुआ प्राप्त होगा । वह कमलिनी जाति, अर्थात् 'पद्मिनी'-नामक उत्तम स्त्रियों के लिये तो, 'दिनेन' (दिन का स्वामी, सूर्य) के समान है, तथा भ्रमरियों के लिये, महाभ्रमर के समान है । उसकी लीला, बड़ी विशाल है । हे सर्वोत्तम कन्याओ ! जिसके सङ्ग से, तुम्हारे सौभाग्यरूप सूर्य का प्रताप, लक्ष्मी से भी अधिक उत्तम सुख का विस्तार करता हुआ, अतिशय प्रकाशित हो जायगा । किन्तु, पति की कामना का अनुगमन करनेवाला जो यह व्रत है, उसकी पीछे करी जानेवाली कोई क्रिया, बाकी रह गई है । वह क्रिया, समस्त क्रियाओं की जीवनमयी है; अर्थात् सब क्रियाओं की सफलता देनेवाली है । वह भी तुमको, स्वतः 'आपि', अर्थात् प्राप्त हो गई है । वह क्रिया भी, तुम सब को मुझ में विश्वास स्थापन करके, क्षोभ से रहित होकर, अर्थात् धैर्यपूर्वक पूर्ण कर लेनी चाहिये ॥३०॥

"और वह क्रिया भी, अन्यत्र कहीं भी, आसक्त न होनेवाली बुद्धि से युक्त श्रद्धा करके, मेरी आज्ञा से समझ लीजिये । यथा—देखो, हे कन्याओ ! 'वृन्दा'-नामवाली कोई देवी है । वह अनुपम गुणवृन्द से युक्त है, श्रीवृन्दावन की अधिष्ठात्री देवता है, अभिलषित वस्तुओं के देने में परमसमर्थ है, मेरी अद्वितीय-स्वरूपा है, स्वभाव से ही अतिशय दयालु है । अतः वह, तुम्हारे अभिमत की सिद्धि के लिये, उपयुक्त हो जायगी । इस नीति के वशीभूत होकर, तुम सब को कुछ दिनतक, श्रीवृन्दावन में आना-जाना, निवृत्त नहीं करना चाहिये (अत्र 'ना' इत्यव्ययं निषेधवाचकं न निवर्तनीयमित्यर्थः) ॥३१॥

"क्योंकि यह वृन्दावन 'हि' (निश्चितरूप से) 'सिद्धवन' (सिद्ध स्वरूपवाला वन है, अथवा सिद्धों का वन) है । एवं यह वन, (तपःफलोपगं तपसां फलेनैव हेतुना उपगच्छति मिलति तत् । बहुतपः फलप्राप्यमित्यर्थः । अत एवाऽस्य सिद्धवनस्य यः फलोपगमः फललाभस्तस्य सकलाभिलाषसम्पादकत्वं नित्यं वर्तत इत्यर्थः) अनेक जन्मों में की हुई, बहुत-सी तपस्याओं के फल से ही मिलता है । अतएव, इस सिद्धवन के फल का जो लाभ है, वह, सभी की अभिलाषाओं को सदा पूर्ण करता रहता है । अतः, इस वन की 'उपसत्ति' (सङ्गमात्र) हो जानेपर, अभिलषित सिद्धि, शीघ्र ही हो जायगी । इसलिये हे माताओ ! आप सब, अपनी बेटियों के लिये, अनुमति दे दीजिये कि, जिससे ये सब कन्याएँ, दूसरी कोई

इति तदस्याः सप्रमुदितमुदितमाकर्ण्य तथानिदेशजननीभिर्जननीभिर्यदि सिष्मिये, तदा तदनुमता मतान्तरनिरासेन निराबाधन्यायधन्या धन्यादयो वृन्दावनपरिसर-परिसरणं ताः कुर्वन्ति ॥३३॥

### वसन्तऋतोरागमनम्

तदा द्वयीषाममूढानामूढानामनूढानां च सम एव वृन्दावनचारिचारिमचातुरीतुरीये कौतुके सति विरराम शिशिरसमयो रसमयो वसन्तश्चाऽऽससाद ॥३४॥

यथा— गतः शिशिरवारणो गलितकुन्ददन्तो जरां
सकेसररदोद्गमः सुरभिसिंहशावोऽभवत् ।
हिमे व्रजति दक्षिणे मरुति वाति कालस्य नु-
र्नसोरिव विराजते श्वसितमारुत-व्यत्ययः ॥३५॥

किञ्च, अपि प्रौढां गर्भे प्रसुवति लताऽऽली न कलिकां
कुहूकण्ठः कण्ठे कलयति कलं न प्रथयते ।
चकार प्रस्थानं त्यजति मलयं नापि पवनः
प्रतीक्षन्ते यान्तं युगपदिव सर्वे हिमऋतुम् ॥३६॥

---

भी 'ध्वनि' (शब्द) न बोलकर, चुपचाप वेगपूर्वक, आगे निकलकर, प्रतिदिन वृन्दावन के मध्य में, उपस्थित होकर, उस कात्यायनी के द्वारा कहे हुए अवशिष्ट कर्म को, विधिपूर्वक समाप्त कर लें" ॥३२॥

इस प्रकार उस धाय की पुत्री (तरङ्गवती) की बात को सहर्ष सुनकर, उस प्रकार का आदेश देनेवाली उन कन्याओं की माताएँ, जब सम्मतिबोधक मन्दमुस्कान करने लग गईं, तब मानो उनके द्वारा अनुमत होकर, दूसरे मत को दूर करके, पहले कहे हुए 'बाधा' (रुकावट) से रहित न्याय के कारण, परमधन्या वे धन्या आदि कन्याएँ भी, श्रीवृन्दावन के निकटवर्ती स्थान में गमन करने लग गईं ॥३३॥

### वसन्तऋतु का आगमन

उस समय 'अमूढाः' (परम बुद्धिमती)—'ऊढाः' (विवाहित), 'अनूढाः' (अविवाहित) इस प्रकार दोनों तरह की गोपियों का, श्रीवृन्दावन में प्रवेश करने के योग्य सुन्दरतापूर्वक चातुर्य से अत्यन्त श्रेष्ठ 'कौतुक' (उत्सव) जब प्रारम्भ हो गया, तब शिशिरऋतु का समय समाप्त हो गया, तथा रसमय वसन्तऋतु का समय आकर उपस्थित हो गया ॥३४॥

यथा—जिसके कुन्द-पुष्परूप दाँत गिर चुके, वह शिशिरऋतुरूप हाथी, वृद्ध हो गया; एवं पुष्पों की परागरूप केसर तथा कलिकारूप दाँतों से युक्त, वसन्तऋतुरूप सिंह का बच्चा, उत्पन्न हो गया। जाड़ा बीत जानेपर, एवं दक्षिणीवायु प्रवाहित हो जानेपर, मानो समयरूप पुरुष की दोनों नासिकाओं के श्वासों की वायु का 'व्यत्यय' (उलटफेर) ही शोभायमान होने लगा, यह प्रतीति होने लगी ॥३५॥

किशोरावस्था एवं युवावस्था की सन्धि की तरह, शिशिर एवं वसन्त की सन्धि का वर्णन करते हुए, कवि कहते हैं कि, किंच, लताओं की श्रेणी भी, अपने गर्भ में, पूर्ण कलिका को उत्पन्न नहीं कर रही है, कोयल भी अपनी सुमधुरध्वनि को अपने कण्ठ में ही करती रहती है; किन्तु, स्पष्टरूप से विस्तारित नहीं कर रही है। दक्षिणीवायु ने मलयाचल से उत्तरदेश की ओर 'प्रस्थान' (गमन) तो कर

**आसन्नप्रसवतया लताऽङ्गनानां, रोलम्बीसुहृदबलावलिः प्रसज्य ।**
**उद्देशं मुहुरिव कुर्वती समन्ता-,दापृच्छां मृदुकलहुङ्कृतैः करोति ॥३७॥**

**किञ्च, रसाले सालम्बो नवमुकुलसन्धानकलया**
**पिको दत्ताश्वासः किमपि मरुता तत्सुरभिणा ।**
**कुहूरित्यालापं सपदि गुम्फितं कण्ठकुहरे**
**श्रुतौ दर्शत्रासादिव लपति दीर्घव्यवहितम् ॥३८॥**

**एवमुपनतेन तेन कुसुमसुरभिणा सुरभिणाऽलङ्कृतेऽहनि हनिष्यमाणहिममहिममर्मणि स्नातमिव विपिनेन, उल्लसितमिव तरुभिः, उद्वर्तितमिव लताभिः, उत्कण्ठितमिव विहगैः, हसितमिव दिग्वधूभिः, अनुलिप्तमिव चन्द्रिकाचन्दनेन रजनीभिः, अङ्कुरितमिव चन्दनाऽनिलेन, सञ्चरितमिव परिमलेन, गुम्फितमिव गोष्ठी-मधुव्रतैः, पुलकितमिव माकन्दैः, जागरितमिव माधवीभिः, किं बहुना ? परिवर्तितमिव वपुर्मनसिजेन ॥३९॥**

---

दिया है; किन्तु 'मलय'-नामक पर्वत को छोड़ता भी नहीं है। इन सब बातों से, यह प्रतीति हो रही है, मानो ये सब, एकसाथ मिलकर, जाते हुए शिशिरऋतु की प्रतीक्षा कर रहे हैं। तात्पर्य—शिशिरऋतु, कुछ दूर पहुँच जाय तो, हम सब, स्वतन्त्र होकर, अपना प्रचार करें ॥३६॥

एवं लतारूप अङ्गनाओं के पुष्प आदिकों की उत्पत्ति की निकटता के कारण, भ्रमरीरूप मित्र-स्त्रियों की श्रेणी, परस्पर में सम्मिलित होकर, मानो बारंबार चारों ओर पुष्पों का 'उद्देश' (अनुसन्धान, खोज)-सा करती हुई, सुमधुर गुञ्जारों के द्वारा, मानो पूछ-ताछ ही कर रही है ॥३७॥

किंच आमके वृक्षपर बैठा हुआ कोयल-पक्षी, नवीन कलिका के अनुसन्धान के लेश से, अवलम्बन से युक्त होकर, तथा उत्पन्न होनेवाली उस कलिका की, अर्थात् आम के बोर की सुगन्ध से युक्त वायु के द्वारा, कुछ दिये हुए आश्वासन से युक्त होकर, अपने कण्ठछिद्र में तत्काल 'कुहू' इस प्रकार से गुंफित किये हुए दीर्घस्वरमय आलाप को भी, शब्दों की 'श्रुति' (श्रवण) के क्रम में तो, मानो 'दर्श' (अमावस्या) के भय से, दीर्घस्वर के व्यवधानपूर्वक, धीरे-धीरे ह्रस्वस्वर से ही उच्चारण करता रहता है। तात्पर्य—**"सा नष्टेन्दुकला कुहूः"** इस अमरकोष के प्रमाण से, चन्द्रमा की कलाओं से रहित, अमावस्या का नाम 'कुहू' है, और मैं, अपने कण्ठ से दीर्घस्वर से यदि 'कुहू' इस प्रकार उच्चारण कर दूँगा तो, अपना नाम सुनकर, यदि अमावस्या चली आई तो, चन्द्रमा के अभाव में, आम की कलिकाएँ नहीं खिलेंगी। क्योंकि, "आम का बोर तो, शुक्लपक्ष में ही, विशेष उत्पन्न होता है" यह बात लोकप्रसिद्ध है। मानो इसी विचार से, कोयल, दीर्घस्वर से युक्त 'कुहू' इस प्रकार के शब्द का स्पष्ट उच्चारण नहीं करता ॥३८॥

इस प्रकार पुष्पों की सुगन्ध के सहित, उपस्थित होनेवाले उस वसन्तऋतु से, सुशोभित दिन में, शिशिरऋतु की महिमा के मर्मस्थलों के टूट जानेपर, अर्थात् शिशिरऋतु का प्रभाव जब चला गया, एवं वसन्तऋतु का प्रभाव जिस दिन जम गया, उसी दिन से, वन ने तो, मानो स्नान ही कर लिया; वृक्ष भी, मानो उल्लसित हो उठे; लताओं ने, मानो उबटन ही कर लिया; पक्षीगण भी, मानो उत्कण्ठित हो गये; दिशारूप वधू, मानो हँसने लग गईं; रात्रियाँ भी, चन्द्रमा की 'चन्द्रिका' (चाँदनी)रूप चन्दन के द्वारा

इत्येवं यद्यपि स्फुरदृतुषट्कषट्कलाकमनीयप्रदेशं वृन्दावनं तथापि क्रीडा-समयाऽनुरूपरूपतया क्वचित् क्रमेणाऽक्रमेणापि क्वचन नवनवतया बत याच्यमानेव तेषामनुवृत्तिः ॥४०॥

वृन्दादि-वनदेवीभिर्वृन्दावनस्य परिष्कारः

अथ 'प्रथमप्रथमनुरागमावहन्तीनां गोकुलकुलललनानां ललनानां परिपूर्तये कापि वसन्तोत्सवलीलावली बलीयसी विरचनीया' इति मनसि विचारयतो रयतो लब्धप्रमोदस्य प्रमोदस्यमानप्रणयिजनहृद्‍बाष्पस्य निखिलसौभगवतो भगवतो व्रजराजयुवराजस्याऽऽशयं विदित्वा वनदेवता एव ता एवमभिनवसुरभिसुरभितमपि वनं स्वस्व-कौशलशलदति-चारिमचारिमहाशिल्पकल्पनाकल्पनानाविधत्वभूषितं भूषितं सकलसौभाग्यमेकीकृतमिव विदधति स्म ॥४१॥

तथा च— लाङ्गूलैश्चमरीचयेन विपिनक्षौणीतलं मार्जितं
कस्तूरीहरिणीगणेन विदधे स्वैः स्वैर्मदैर्वासितम् ।

---

मानो अनुलिप्त हो गई; मलयानिल भी, मानो अंकुरित हो उठा; जनमनोहर सुगन्ध भी, मानो सञ्चार करने लग गया; सभा के रूप से उपस्थित भ्रमरगण, मानो गुंफित हो गये; आम के वृक्ष, मानो पुलकित हो उठे; 'माधवी' (वासन्ती)लताएँ, मानो जागृत हो उठीं; और अधिक कहने से क्या ? देखो, कामदेव ने भी, मानो अपना शरीर ही बदल लिया ॥३९॥

प्रथम-स्तवक के कथनाऽनुसार, यद्यपि यह वृन्दावन, एकसाथ ही स्फूर्ति पानेवाली, छःहों ऋतुओं की, छःहों प्रकार की कलाओं से परिपूर्ण प्रदेशोंवाला है; तथापि भगवान् की लौकिकलीला के अनुसार, माधुर्य की विशेषता के लिये, उन सब ऋतुओं की अनुवृत्ति, अर्थात् हेमन्त के बाद शिशिर, एवं शिशिर के बाद वसन्त, इस प्रकार से जो अनुवर्तन है, वह भगवान् की क्रीडा के समय के अनुरूप रूपता के अनुसार, कहीं क्रम से, एवं कहीं अक्रम से; तथा कहीं-कहीं नवीन-नवीन भाव से, मानो भगवान् से याचना करके ही है, अर्थात् सभी ऋतु, मानो प्रार्थनापूर्वक ही, प्रभु की सेवा में समयानुसार, असमयानुसार भी, उपस्थित होती रहती हैं ॥४०॥

**वृन्दा आदि वनदेवियों के द्वारा वृन्दावन की सजावट**

उसके बाद तो, व्रजराजयुवराज भगवान् श्रीकृष्ण, अपने मन में "सर्वप्रथम प्रसिद्धिवाले अनुराग को धारण करनेवाली, गोकुल की कुलाङ्गनाओं की (**ललनानां इच्छानां 'लल ईप्सायाम्'**) इच्छाओं की पूर्ति के लिये, कोई अतिशय प्रबल 'वसन्तोत्सव-लीला' की श्रेणी की रचना करने योग्य है" इस प्रकार विचार कर रहे थे । विचार करते समय भी, वे, वेग से महान् हर्ष को प्राप्त कर रहे थे । अपनी प्रकृष्ट शोभा के द्वारा, अपने प्रेमीजनों के हृदय के वाष्प को दूर कर रहे थे, एवं समस्त सौन्दर्य से परिपूर्ण हो रहे थे । इस प्रकार का विचार करनेवाले, भगवान् के अभिप्राय को जानकर, सेविकाओं के सहित श्रीवृन्दादेवीरूप वे वनदेवताएँ ही, पूर्वोक्त प्रकार से अभिनव वसन्तऋतु की सुगन्ध से परिपूर्ण, उस वृन्दावन को भी, अपने-अपने चातुर्य से सम्मिलित होनेवाले अत्यन्त सुन्दरता से युक्त, भारी कारीगरी की कल्पनाओं के वेष की अनेक प्रकार की भावना से विभूषित करके, (**भुवि पृथिव्यां उषितं स्थितम्**) मानो भूमण्डल में स्थित सम्पूर्ण सौन्दर्य को एकत्रित ही करने लग गई ॥४१॥

पुष्पाणां मकरन्दबिन्दुनिकरैः सिक्तं द्रुमाणां कुलैः
सङ्गीतानि वितेनिरेऽलिनिवहैर्लास्यानि वीरुद्व्रजैः ॥४२॥

एवं सति— अद्य प्राङ्मधुवासरे मधुमदक्रीडाविशेषालसः
श्यामः श्यामलयन् दिशः स्वमहसां पूरेण दूरेरिणा ।
माधुर्यामृतशीकरोत्करकिरा तन्वापि वर्षाभ्रमं
तन्वानोऽपि विधास्यतीह परितो मूर्तं वसन्तोत्सवम् ॥४३॥

इति मुहुरनुरथ्यं तथ्यमुद्घुष्यमाणे, श्रवणनयनचित्तोद्धर्षवर्षिण्युदन्ते ।
सहजसदनुरागावेगविग्नान्तराणा-,मजनि विधुमुखीनां चित्तमुत्कण्ठमानम् ॥४४॥

एवं सति— चन्द्रावल्या सह परिजनै राधया स्वाऽऽलिवृन्दैः
श्यामादेव्या सह सहचरीमण्डलैरात्मनीनैः ।
श्रीवासन्तोत्सवरतिकलासंदिदृक्षाचिकीर्षा-
व्यग्रं जाग्रन्मधुमदहतव्रीडमुद्यानमीये ॥४५॥

वृन्दादिदेवीभिः समस्त-गोपीनामलङ्करणम्

ततश्च, वृन्दादिभिः सरभसं वनदेवताभिः, प्रीत्यादरेण महताभ्युपगम्यमानाः ।
कामं वसन्तमहमङ्गलवेषवासो,-भूषादिभिर्विदधिरे परिभूषितास्ताः ॥४६॥

---

तथा च, चमरी-गैयाओं के समूह ने, अपनी पूँछों के द्वारा, वृन्दावन का भूतल साफ कर दिया; एवं कस्तूरीवाली हरिणी की श्रेणी ने, अपनी-अपनी कस्तूरीसमूह के द्वारा, वृन्दावन का भूतल सुगन्धित कर दिया; एवं वृक्षों के समूह ने, अपने-अपने पुष्पों के मकरन्द के बिन्दुसमूहों के द्वारा, उस भूमि को सींच दिया; भ्रमरगण सङ्गीतों का विस्तार करने लग गये; तथा लताओं की पंक्तियाँ, नृत्यों का विस्तार करने लग गईं ॥४२॥

ऐसी स्थिति में "आज, वसन्तऋतु के प्रथम दिन में, श्यामसुन्दर, बहुत दूरतक फैलनेवाले अपने श्यामवर्ण के तेजों के प्रवाह के द्वारा, दशों दिशाओं को श्यामवर्ण की बनाते हुए, एवं माधुर्यरूप अमृत की बिन्दुओं के समूह की वर्षा करनेवाले अपने शरीर के द्वारा, वर्षाऋतु के भ्रम को विस्तारित करते हुए भी, इस वृन्दावन में चारों ओर मूर्तिमान् वसन्तोत्सव की रचना करेंगे" ॥४३॥

इस प्रकार कान, नेत्र एवं चित्तमात्र के लिये, महान् हर्ष की वर्षा करनेवाला एवं परमसत्य वृत्तान्त, व्रज की गली-गली में, जब बारंबार 'उद्घोषित' (ऊँची आवाज में कहना, घोषणा, मुनादी करना) किया जा रहा था, तब स्वाभाविक श्रेष्ठ अनुराग के आवेग से उद्विग्न अन्तःकरणवाली, चन्द्रमुखी व्रजाङ्गनाओं का चित्त, उत्कण्ठा से युक्त हो गया ॥४४॥

ऐसी स्थिति में चन्द्रावली सखी, अपने सेवकवर्ग के सहित; एवं श्रीमती राधिका, अपनी सखियों की श्रेणी के सहित; तथा श्यामादेवी, अपनी हितैषी सखियों की मण्डली के सहित; परमशोभायमान वसन्तोत्सव की रतिकला की भली प्रकार देखने की इच्छा एवं करने की इच्छा से व्यग्र होकर, तथा सर्वत्र जागृत होनेवाले वसन्तऋतु के मद से विनष्ट हुई लज्जापूर्वक, श्रीवृन्दावनरूप 'उद्यान' (आनन्दमयी वाटिका) में उपस्थित हो गई ॥४५॥

'एवं चाऽऽगामिनीर्यामिनीर्यापयिष्यथ हे प्रमदा मदासङ्गेन' इति कृष्णेन दत्ताश्वासाश्वासादितभूरिसङ्कल्पाः कल्पायुतमिव क्षणमपि मन्यमानाः कुमार्योऽपि साध्वसाध्वसा एव यदि समुपसेदुस्तदा काञ्चन काञ्चनलतोद्यानपरम्परां परां जङ्गमामिव मन्वाना वनदेवता अपि ता अपि वीक्ष्य विसिष्मियिरे। प्रणयादरादराः पूर्ववद् वसन्तमहा महानुरूपवेषादिभिरभूषयन्नपि च ॥४७॥

यथा— कचौघे पुन्नागं बकुलमुकुलानि भ्रमरके-
ष्वशोकं सीमन्ते श्रवसि सहकारस्य कलिकाः।
स्तनाग्रे वासन्तीकुसुमदलमालेति कुसुमैः
स्वयं वृन्दा राधां सपदि मुमुदेऽलङ्कृतवती ॥४८॥

तथाऽन्याश्चाऽन्यासां मधुमदमहोत्साहमहिम-,प्रमुह्यच्चित्तानामहमहमिकासत्वरहृदः।
प्रसूनाऽलङ्कारै रुचिररचनैः प्रत्यवयवं, विलेपैः सौरभ्यप्रणयिभिरलञ्चक्रुरभितः ॥४९॥

---

### वृन्दा आदि वनदेवियों के द्वारा समस्त गोपियों की सजावट

उसके बाद श्रीवृन्दादेवी आदिक वनदेवियों के द्वारा, सहर्ष, प्रीतिपूर्वक, एवं महान् आदरपूर्वक, अगवानी ली हुई वे गोपियाँ, वसन्तोत्सव के योग्य मङ्गलमय वेष, वस्त्र एवं भूषण आदियों से विभूषित कर दी गईं ॥४६॥

और इसी प्रकार, जिन कुमारियों को वस्त्रहरण-लीला के दिन, श्रीकृष्ण के द्वारा, "हे उत्तम हर्षवाली गोपकुमारियो ! देखो, तुम सब, आगे आनेवाली रात्रियों को, मेरे सङ्ग से व्यतीत करोगी" इस प्रकार का आश्वासन दिया गया था। अतएव, जो बहुत-से सङ्कल्पों को प्राप्तकर चुकी थीं; एवं जो, श्रीकृष्ण के विरह में, एकक्षण को भी, दश-हजार कल्पों के समान मान रही थीं, वे गोपकुमारियाँ भी, जब भली प्रकार निर्भय होकर ही, श्रीवृन्दावन में उपस्थित हो गईं, तब वे वनदेवियाँ, उन कुमारियों को भी देखकर, एवं परमउत्कृष्ट तथा चलती-फिरती सुवर्णमयी लताओं की आनन्दमयी वाटिका की किसी अपूर्व परम्परा को मानकर विस्मित हो गईं। पश्चात् वे वनदेवियाँ, स्नेह से महान् आदर से युक्त होकर, पहली गोपियों की तरह, वसन्त के कारण हर्ष से पूर्ण होकर, वसन्तोत्सव के योग्य वेषभूषा आदि से विभूषित भी करने लग गईं ॥४७॥

यथा—देखो, वृन्दादेवी, श्रीमती राधिका के केशपाश में नागकेसर के पुष्प को, एवं ललाटतटपर विद्यमान केशों में मौलसिरी की कलियों को, एवं माँग में अशोक के पुष्प को, एवं कानों में आम की कलियाँ, तथा स्तनों के अग्रभाग में वासन्ती लता के पुष्प एवं पत्रों की माला को शीघ्रतापूर्वक अर्पण कर रही थी। इस प्रकार अनेक पुष्पों के द्वारा, राधिका को स्वयं अलंकृत करनेवाली वृन्दादेवी हर्षित हो गई ॥४८॥

उसी प्रकार वृन्दादेवी की सेविकारूप दूसरी वनदेवियाँ भी, चन्द्रावली आदि अन्य सखियों के प्रत्येक अङ्ग को, चारों ओर से अलंकृत करने लग गईं (यह अन्वय है)। चन्द्रावली आदि उन सखियों का चित्त, वसन्तऋतु के गर्व से उत्पन्न, महान् उत्साह की महिमा से विमुग्ध हो रहा था। और उनको अलंकृत करनेवाली वनदेवियों का मन भी, "अरी सखि ! इस चन्द्रावली का शृङ्गार तो, मैं ही करूँगी"

किञ्च, रत्नाऽलङ्करणानि काञ्चनमयीः शाटीश्च कुर्पासक-
श्रेणीश्चाऽतिविचित्रिताः सुमृदुलाश्चीनोत्तरासङ्गिनीः ।
ताम्बूलान्यनुलेपनानि विविधाः पौष्पीः स्रजो गन्धिनीः
स्वच्छन्दं सुषुवुः सकल्पलतिकाः कल्पद्रुमाः सर्वतः ॥५०॥

किञ्च, वाष्पच्छेद्यसदच्छजातुषपुटीगर्भेषु सम्पूरितां
नानावर्णविलासचूर्णपटलीं पङ्कं च कास्तूरिकम् ।
पौष्पं कार्मुकमायुधं च विविधं नानाविधान् कन्दुकान्
रत्नानां जलयन्त्रकाणि सुषुवुः कल्पद्रुमाणां गणाः ॥५१॥

सङ्गीताधिष्ठात्री-मातङ्गीदेव्याः सपरिकरं प्रादुर्भावः

किञ्च, मातङ्गी नाम सङ्गीतकनिगमकला-कौशलाचार्यवर्या
नानावीणाप्रवीणाः प्रणयिसहचरीः सङ्गिनीः संविधाय ।
मूर्तं रागं वसन्तं सरिगमपधनीन् मूर्तिभाजः स्वरांश्च
स्त्रीवेशेन श्रुतीश्च प्रकटमुपचिताः कुर्वती प्रादुरासीत् ॥५२॥

---

"अरी सखि ! इस श्यामासखी का शृङ्गार तो, मैं ही करूँगी" इस प्रकार की 'अहमहमिका' से उत्पन्न शीघ्रता से युक्त हो रहा था। इस प्रकार वे वनदेवियाँ, सुन्दर रचनावाले पुष्पमय अलङ्कारों के द्वारा, तथा सुगन्ध का प्रदान करनेवाले चन्दन, इत्र, फुलेल आदि विलेपन-द्रव्यों के द्वारा, चारों ओर सब सखियों को सजा रही थीं ॥४६॥

किंच यदि कोई पूछे कि, उस वन में इतनी सम्पत्तिमयी सब वस्तुओं की उत्पत्ति कहाँ से हो गई ? इसके उत्तर में, कवि स्वयं कहते हैं कि, वृन्दावन के जो वृक्ष हैं, वे सभी कल्पवृक्ष हैं। अतः, कल्पलताओं के सहित, वे समस्त कल्पवृक्ष, उन गोपियों की सेवा के योग्य, अनेक प्रकार के रत्नजटित अलङ्कारों को, सुवर्णमयी साड़ियों को, अत्यन्त चित्र-विचित्र चोलियों की श्रेणी को, वे चोलियाँ भी परमकोमल थीं एवं पतली-पतली ओढ़नियों से युक्त थीं, तथा अनेक प्रकार के ताम्बूलों को, एवं इत्र, फुलेल, चन्दन आदि अनुलेपन-द्रव्यों को, एवं सुगन्ध से युक्त पुष्पों से बनी हुई अनेक प्रकार की मालाओं को, स्वेच्छापूर्वक चारों ओर से उत्पन्न करने लग गये ॥५०॥

किंच कल्पवृक्षों के समूह, मुख की भाप के द्वारा भी टूटने योग्य, अर्थात् परमकोमल श्रेष्ठ एवं सुन्दर लाख के बने हुए डिब्बाओं के भीतर, भली प्रकार भरी हुई, अनेक प्रकार के रङ्गों के विलास से युक्त, अबीर, गुलाल आदि चूर्ण की श्रेणी को, एवं कस्तूरी के लेप को या उबटन को, पुष्पों से बने हुए धनुष् को, अनेक प्रकार के आयुधों को, अनेक प्रकार की गेन्दों को, तथा रत्नजटित पिचकारियों को उत्पन्न करने लग गये ॥५१॥

**सङ्गीताधिष्ठात्री-मातङ्गीदेवी का सपरिकर प्रादुर्भाव**

किंच गान्धर्ववेद की कलाओं के चातुर्य में, श्रेष्ठ आचार्यस्वरूपा 'मातङ्गी'-नामवाली गायनाचार्या, अनेक प्रकार की वीणा बजाने में प्रवीण एवं अपने में स्नेह रखनेवाली सहचरियों को

प्रादुर्भूय सा भूयसाऽऽदरेण दरेण च वराङ्गीणां प्रवरां वराम्बुजमुखीं वार्षभानवीमभितोऽभितोषवशंवदा वदाग्रणीर्यद्यवतस्थे, तदा वृन्दाऽभ्यभाषत,—'श्रूयतामयि गुणमयि गुणकृतावधाना वधानाऽऽशु विस्रम्भम्। इयं मातङ्गी नाम सङ्गीतनिगमगमकचातुरीतुरीयाऽऽचार्या चाऽऽर्यायास्तत्रभवत्या भवत्यानन्ददायिनि वसन्तोत्सवकौतुके कौ तु के न रज्यन्तीति कृत्वा सङ्गीत-सामग्रीमग्रीयामादाय भवतीमुपरञ्जयितुमागता। इमाश्चास्याः सहचर्यो विविधवीणाप्रवीणाः प्रवरगुणभाजः। अयं तु—

केशौघे विरचितशेखरः शिखण्डैः, पुष्णानः परभृतमाम्रकोरकेण।
आमत्तः प्रकृतित एव मेघनीलः, स्त्रीवेषस्तव निकटे वसन्तरागः ॥५३॥

अथ तं प्रति प्रतिपन्नकौतुका कृष्णाकारतयाऽऽरतया दिदृक्षयाऽक्षयानन्दा सरसमृजुनाऽपाङ्गेनैव किञ्चिदीक्षयामास यदि वार्षभानवी, नवीनपरिगृहीतनारीवेषः स च वसन्तरागोऽन्तराऽगोचरं कमपि कृतार्थभावमात्मनो मन्यते स्म ॥५४॥

---

सङ्गिनी बनाकर, तथा मूर्तिमान् वसन्तराग को, एवं "स, रि, ग, म, प, ध, नि" इन मूर्तिमान् सातों-स्वरों को, अर्थात् 'षड्ज, ऋषभ, गान्धार, मध्यम, पञ्चम, धैवत, निषाद'-नामक सप्त-स्वरों को मूर्तिमान् बनाकर, तथा "**चतुश्चतुश्चतुश्चैव षड्जमध्यमपञ्चमाः। द्वे द्वे निषादगान्धारौ त्रिस्त्रिर्ऋषभ धैवतौ**" इस उक्ति के अनुसार, बाईस-संख्यावाली श्रुतियों को भी, मूर्तिमान् स्त्रीवेष से युक्त बनाकर प्रगट हो गई। तात्पर्य—सङ्गीतशास्त्र की अधिष्ठात्री देवता ही 'मातङ्गी'-नाम धरकर, मानो किन्नरलोक से ही, सङ्गीतशास्त्र का प्रचार करने के लिये, वृन्दादेवी की इच्छा से, उस समय कल्पवृक्ष के द्वारा ही प्रगट हो गई। उस समय गोपियों को भी, मानो ऐसी ही प्रतीति हुई थी ॥५२॥

इस प्रकार 'वदाग्रणीः' (बोलनेवालियों में या गानेवालियों में श्रेष्ठ) वह मातङ्गी प्रगट होकर, महान् आदर एवं सङ्कोचपूर्वक तथा विशिष्ट प्रसन्नता के वशीभूत होकर, समस्त गोपाङ्गनाओं में श्रेष्ठ एवं श्रेष्ठ मुखारविन्दवाली श्रीवृषभानुनन्दिनी के सम्मुख जब उपस्थित हो गई, तब श्रीवृषभानुनन्दिनी की ओर संकेत करती हुई, वृन्दादेवी—"अयि सकलगुणमयि! राधिके! गानशिल्पमय गुणों में ध्यान देकर, तनिक मेरी प्रार्थना सुन लीजिये, एवं शीघ्र ही विश्वास भी धारण कर लीजिये। देखिये, आपके सामने उपस्थित जो यह अङ्गना हैं, इसका नाम 'मातङ्गी' है। यह सङ्गीतशास्त्र के रहस्य के समझाने की चातुरी में सर्वश्रेष्ठ आचार्यानी है। आप तो सर्वपूजनीया हो; अतः, आपके लिये आनन्ददायक वसन्तोत्सवरूप कौतुक, जब भूतलपर हो रहा हो, तब उस उत्सव में कौन-से व्यक्ति अनुराग नहीं करते? अपितु, सभी करते हैं। इसी भाव को धारण कर, यह मातङ्गी भी, सङ्गीत की सर्वश्रेष्ठ सामग्री को लेकर, आपको अनुरञ्जित करने को आई है। और इसकी ये सहचरियाँ भी, अनेक प्रकार की वीणाओं के वाद्य में परम-प्रवीण हैं, तथा विशिष्टगुणों से युक्त हैं। और तुम्हारे चरणों के निकट, स्त्री के वेष में उपस्थित, यह वसन्तराग तो, अपने केशसमूह में, मोर की पङ्खों के द्वारा विरचित मुकुट को धारण किये हुए है; एवं आम की कलिका के द्वारा 'परभृत' (कोयल) को पुष्ट करता हुआ, स्वभाव से ही मस्त हो रहा है, तथा स्वभाव से ही मेघ के समान श्यामवर्णवाला है" ॥५३॥

उसके बाद वृषभानुनन्दिनी, वसन्तराग के, श्रीकृष्णके-से आकार के कारण, कौतुक से युक्त होकर, एवं स्नेहभरी देखने की इच्छा से अक्षय-आनन्द से युक्त होकर, उस वसन्तराग की ओर जब

सा च मातङ्गी मातङ्गीव ललितगतिराह,—'अवधेहि वधेऽहिभोगस्य कुतुकिनः कृष्णस्य दयितेऽयि ! ते चरणपरिचरणपरिचयाय समुपससाद—

सरिगमपधनीनां मण्डलीयं स्वराणां, तव चरणसमीपे योषिदाकारचारुः ।
श्रुतिपरिषदपीयं विंशतिर्या द्वियुक्ता, नहि दधति विभक्तिं किन्नरीणां च कण्ठे ॥'५५॥

मातङ्गीदेव्या सह ललिताया वार्तालापः

तदा तदाऽऽकलय्य रसवशतो विशतो विचित्रभावे मनसो मुदर्थमुदर्थचमत्कारं किमपि ललिता ललिताऽक्षरमभाषत,—'अयि सङ्गीतदेवि ! किं न रराज किन्नरराजवधूगणः कण्ठेन श्रुतीर्विभाजयितुम् ?' तां प्रति प्रतिजगाद मातङ्गी—'अयि !,

कफादिदूषिते कण्ठे तासां व्यक्तिर्न जायते ।
अतो वीणाद्वयं वक्ष्ये चलं चाऽचलमेव च ॥'इति॥५६॥

हे परमे ! परमेष्ठिनैव चलाऽचलवीणे कृते; चलवीणायां द्वाविंशतिरेव श्रुतयो निबद्धाः, अचलवीणायां सप्तैव स्वराः । किं बहुना ? पश्यन्तु श्यन्तु च सन्देहं सर्वोपरीक्षया

---

सरसतापूर्वक सरल-कटाक्ष के द्वारा ही, कुछ निहारने लग गईं, तब नवीननारी के वेष को धारण करने-वाला वह वसन्तराग, अपने अन्तःकरण में कभी भी न प्राप्त हुए, किसी अनिर्वचनीय कृतार्थभाव को मानने लग गया ॥५४॥

'मातङ्गी' (हथिनी) की तरह सुन्दर चालवाली, या सङ्गीत के सुन्दर विन्यास भेदों को जानने-वाली, वह मातङ्गी—"हे राधिके ! आप तो नृत्य के बहाने, कालियनाग के फणों के वध के विषय में कौतुक रखनेवाले श्रीकृष्ण की प्रियतमा हो ! अतः, उनकी दयिता होने के नाते, आपको भी नाटचकला का महान् विज्ञान है । अतएव, कृपया नेक सावधान हो जाइये और देखिये, "स, रि, ग, म, प, ध, नि" इस रूपवाले, सप्त-स्वरों की यह मण्डली, तुम्हारे चरणारविन्दों की सेवा के परिचय के लिये, तुम्हारे सामने उपस्थित हो गई है । और स्त्रियों के आकार से सुमनोहर बाईस-श्रुतियों की यह सभा भी, तुम्हारे श्रीचरणों के निकट उपस्थित हो गई है। ये श्रुतियाँ तो किन्नरी नारियों के कण्ठ में भी 'विभक्ति' (विभाग) को धारण नहीं करती हैं। अर्थात् आपकी सेवा में सङ्गीतशास्त्र की बाईस जो श्रुतियाँ, मूर्तिमती होकर उपस्थित हुई हैं, वे किन्नरियों के कण्ठ में तो निराकार रूप से भी, कभी उपस्थित नहीं होती हैं । आपका तो प्रभाव ही विचित्र है" ॥५५॥

### मातङ्गीदेवी के साथ ललिता का वार्तालाप

उस समय मातङ्गी की बात को सुनकर, ललितासखी, रस के कारण, विचित्रभाव में प्रविष्ट होनेवाले मन के आनन्द के लिये, उत्कृष्ट प्रयोजन से युक्त चमत्कारपूर्वक, तथा सुन्दर अक्षर विन्यास-पूर्वक—"हे सङ्गीत की अधिष्ठात्री देवि ! बताइये, किन्नर श्रेष्ठों की वधूश्रेणी, अपने कण्ठ के द्वारा श्रुतियों का विभाग करने को समर्थ क्यों नहीं है ? इसमें क्या कारण है ?" ललिता के प्रति प्रत्युत्तर देती हुई मातङ्गी—"हे ललिते ! देखो, कफ आदि से दूषित कण्ठ में, सङ्गीत की उन बाईस-श्रुतियों की स्पष्ट प्रतीति नहीं होती है । अतः मैं, आपके प्रति वीणाओं के दो भेद कहूँगी; उनमें से एक तो चल है, दूसरी अचल है ॥५६॥

परीक्षया, एता एताकाराश्चतस्रः खल्वस्य षड्जस्य श्रुतयः सुश्रुतयः सुदुर्विभाव्याः कण्ठस्य ॥'५७॥

इति चतुःश्रुतिभास्वरं स्वरं षड्जमालपन्त्यां तत्र तदध्वनि ध्वनिता सा षड्जस्य वनिताकारा तनुरतनुरम्या स्वयमेव । तस्य चतसृणां श्रुतीनां स्वस्वभागं भागं कण्ठेन विधातुं धातुं च समारब्धवत्यां सत्यां सविशेषं नैकापि तासां तनुः संवादवती बभूव ॥५८॥

यदा तु सा सङ्गीतप्रवीणा वीणायां चलायामेव षड्जस्य चतस्रः श्रुतीर्यथार्थविक्रमेण क्रमेण तन्त्रीषु वादयामास, तदा दयामासत दाक्षिण्येनैव ताः श्रुतयः श्रुतय इव यतो यथार्थवादिन्य एवाऽऽसन् ॥५९॥

सङ्गीतविद्याया मातङ्गीदेव्या सह हास-परिहासः

एवं सति चमत्कारकारणे तस्मिन् सङ्गीतविद्याविनोदे सङ्गीतविद्या विनोदेन कापि राधायाः सहचरी चरीकरीति स्म परिहासमिव—'अयि सङ्गीतदेवते ! तदेव ते परम-कौशलम्, यदयमेकः स्वरो विकस्वरोऽविकलश्चतुर्धा विभज्य तन्त्रीषु विशकलितः कलितः,

---

"हे परमे ! ललिते ! देखो बहिन ! ब्रह्मा ने ही 'चल' एवं 'अचल'-रूपवाली दो प्रकार की वीणा बना दी हैं । 'चलवीणा' में बाईस-श्रुतियाँ ही निबद्ध कर दी हैं, एवं 'अचलवीणा' में सातों-स्वर निबद्ध कर दिये हैं । अधिक कहने से क्या प्रयोजन ? आप सब स्वयं देख लीजिये, (**सर्वासां श्रुतीनामुपरि अग्रे ईक्षया दृष्ट्या एताश्चतस्रः षड्जस्य श्रुतयः सन्देहं श्यन्तु नाशयन्तु, कीदृश्यः, एताकाराः शबलवर्णाः "शबलेताश्च कर्बुरे" इत्यमरः**) एवं सभी श्रुतियों के ऊपर परीक्षारूप दृष्टि से, 'षड्ज'-नामक स्वर की मिश्रित वर्णवाली ये चार-श्रुतियाँ ही, तुम्हारे सन्देह को कम कर देंगी । षड्जस्वर की ये श्रुतियाँ, यद्यपि सुनने में तो अच्छी लगती हैं; किन्तु, कण्ठ के द्वारा उच्चारित नहीं की जा सकतीं" ॥५७॥

इस प्रकार कहकर, मातङ्गीदेवी, चारों-श्रुतियों से प्रदीप्त षड्जस्वर की आलापचारी जब करने लगीं, तब आकार के बिना भी रमणीय, एवं स्त्रीके-से आकारवाली षड्जस्वर की वह मूर्ति, वहाँ पर कण्ठ के मार्ग में, स्वयं ही प्रतिध्वनित हो गई । किन्तु, उसके बाद 'षड्ज'-नामक उस स्वर की चारों-श्रुतियों के, अपने-अपने भाग को कण्ठ के द्वारा ही, कान्ति से युक्त करने को तथा धारण करने के लिये जब उसने, भली प्रकार आरम्भ कर दिया, तब उन चारों-श्रुतियों का एक भी शरीर, विशेषतापूर्वक प्रतिध्वनित नहीं हुआ । इससे यह तात्पर्य निकला कि, कण्ठ में तो स्वर ही उत्पन्न होते हैं, सङ्गीत की श्रुतियाँ नहीं ॥५८॥

किन्तु, सङ्गीतशास्त्र में प्रवीण वह मातङ्गी, जब 'चलवीणा' में, षड्जस्वर की चारों-श्रुतियों को यथार्थ विक्रमरूप क्रम से वीणा के तारोंपर बजाने लग गई, तब वे चारों-श्रुतियाँ, सरलतापूर्वक प्रतिध्वनि करती हुई, दया करने लग गई । कारण, वे तो चारों वेदों की तरह, यथार्थवादिनी ही हो गई ॥५९॥

**सङ्गीतविद्या का मातङ्गीदेवी के साथ हास-परिहास**

इस प्रकार सङ्गीतविद्या का वह विनोद, जब चमत्कार का कारण बन रहा था, तब श्रीराधिका की 'सङ्गीतविद्या'-नामक कोई सखी विनोदपूर्वक अत्यन्त परिहास-सा करने लग गई । यथा—"हे सङ्गीत-

**नैकापि श्रुतिर्निषादस्पर्शिनी, न कापि ऋषभस्पर्शिनी। किन्तु स्वरपरिचयः स्वरपरिचयवतां दुर्लभ एव। अपि त्वियमस्या वार्षभानव्या नव्या काऽपि सखी सुललिता ललिता नाम कण्ठेनैव विभाजयितुं समर्था भवति। भवति चेत् कुतुकं तदाऽऽदिश दिशमसौ दर्शयतु स्वकौशलस्य लस्यमानतायाः ॥६०॥**

**कस्य स्वरस्य काः श्रुतय इत्यपरिचितानामपि चितानामपि चैकत्र सर्वासामासामासाधारण्येनैव द्वाविंशतिक एव गणः परिचाययितुं शक्यः कण्ठोन्नीतश्रुतिप्रतिश्रुतिप्रतिपत्त्या' इति। एवं सति वनदेवतास्तामूचुः,—'अयि सङ्गीतविद्ये! सङ्गीतविद्येयमनया देव्या चतुर्मुखमुखनिर्गतैव व्याख्याता, ख्याता चेयं वो विरिञ्चिप्रपञ्चत एव हि बहिरिति तदुभयमेव निरवद्यम् ॥'६१॥**

**अथ मातङ्गीस्तोभजनितबाधा राधाऽरालीकृतचिल्लीलता चिल्लीलतापरमा परमाप यदि खेदम्, तदा स्वयमुवाच वाचम्,—अवितथामयथामतिके सङ्गीतविद्ये! भवती निजगाद यदशक्यं देवतानां तानांशकरणं श्रुतीनां श्रुतीनां भिन्नार्थकरणमिति तत् किं मानवानां**

---

देवते! देखो, तुम्हारी यही परमचातुरी है, जो कि यह एक ही स्पष्टस्वर, पूर्णरूप से वीणा के तारों में, चार भागों में बाँटकर, 'विशकलित' (अखण्डित)रूप से गायन करके दिखा दिया। इस स्वर की एक भी श्रुति 'निषाद' (नी)-नामक स्वर का स्पर्श करनेवाली नहीं हुई, तथा कोई भी श्रुति 'ऋषभ' (री)-नामक स्वर का स्पर्श करनेवाली भी नहीं हुई। किन्तु, समस्त स्वरों का 'परिचय' (ज्ञान) (**स्वः स्वर्गं अपरिचयवतां मर्त्यानामित्यर्थः**) मनुष्यों के लिये तो दुर्लभ ही है। तथापि, वृषभानुनन्दिनी इन राधिका की, एक नवीन कोई सखी है। वह सखियों में परमसुन्दर है। उसका नाम 'ललिता' है। वह तो अपने कण्ठ के द्वारा ही, श्रुतियों का विभाग करने को समर्थ है। यदि सुनने का कौतूहल है, तो आदेश दे दीजिये। जिससे यह 'ललिता', अपने चातुर्य की शोभायमानता की परिपाटी को दिखा सके ॥६०॥

और देखो, कौन-से स्वर की कौन कौन-सी श्रुतियाँ होती हैं, यह बात यद्यपि सबको परिचित नहीं है, तो भी, एक ही स्वर में छिपी हुई, इन सब श्रुतियों का, विशेषतापूर्वक बाईस प्रकार का ही गण है। वह भी, कण्ठ के द्वारा उठाई हुई श्रुतियों की 'प्रतिश्रुति' (प्रतिध्वनि) के ज्ञानपूर्वक परिचित करा दिया जा सकता है। अर्थात् यह ललितासखी, श्रुतियों के समस्त भेदों को, अपने कण्ठ के द्वारा ही, परिचित करा सकती हैं। ऐसी स्थिति में, श्रीवृन्दा आदि वनदेवियाँ, 'सङ्गीतविद्या'-नामक सखी के प्रति—"हे सखि! सङ्गीतविद्ये! देख बहिन! इस मातङ्गीदेवी ने, जिस सङ्गीतविद्या की व्याख्या की है, यह सङ्गीतविद्या तो, ब्रह्मा के मुख से ही निकली हुई है। और तुम्हारी जो सङ्गीतविद्या है, यह तो 'विरिञ्चि' (ब्रह्मा) के 'प्रपञ्च' (संसार) से भी बाहर, अर्थात् 'प्रपञ्चातीत धाम' (श्रीवृन्दावन) में ही प्रसिद्ध है। इसलिये दोनों ही प्रकार के वचन, 'निरवद्य' (विशुद्ध, ठीक) हैं" ॥६१॥

उसके बाद श्रीराधिका, मातङ्गीदेवी के 'स्तोभ' (अपमान) से उत्पन्न हुई बाधा से युक्त होकर, एवं भ्रूलता को टेढ़ी करके, चिन्मयीलीला के भाव से, 'परमा' (सर्वजन-सुखदा) होकर, जब महान् खेद को प्राप्त हो गई, तब स्वयं ही 'अवितथ' (सत्य)बात बोलीं—"हे मिथ्या बुद्धिवाली सङ्गीतविद्ये! तुमने जो

नवानां प्रयत्नसाध्यम् ? तदलीकवादिनि ! विरम, रमयापि नैतत् कर्तुं शक्यते, किं पुनर्ललितया, तदयि दयितसङ्गीते ! सङ्गीतेन तोषयितुमर्हति तत्रभवती भवती स्वाधीनवनदेवतावृन्दां वृन्दाम् ॥'६२॥

वृन्दाऽऽह,—'न यावत् श्रीकृष्णो नवसन्तं वसन्तं गायन्निह विहरति रतिमान्, न तावद् वसन्तो गेयस्तदपरोऽपरोक्षीक्रियतां रागो रागोदयेन' इति रसाब्धिवेलावली वेलावलीरागो गातुमारभ्यत तयाऽऽततया कौतुकेन केनचिदेव देवतया मातङ्ग्या ॥६३॥

तदनु तदनुगानकारिणीनां गणो विपञ्चीपञ्चीभूतासु महतीमहतीव्रकविलासिकालासिकान्तकच्छपीकच्छपीवरस्वरमण्डलिकासु वीणासु प्रवीणासु प्रपञ्चयामास रञ्जितश्रुति श्रुतिजातं पञ्चविधमप्येकमिव । तासां तथाविधस्वरसमुत्कण्ठकण्ठतन्त्रीसमुद्गतो मुद्गतोत्कर्षकारी का रीतीः प्रमोदस्य न जनयामास स किल निनादः ॥६४॥

---

कहा, सो ठीक है; किन्तु, सङ्गीत की श्रुतियों का 'तान' (कण्ठ के द्वारा की गई आलापचारी) के द्वारा विभाग करनारूप जो कार्य, वैदिक-श्रुतियों के भिन्न-भिन्न अर्थ करने की तरह, देवताओं के लिये भी कठिन है। वही कार्य, नवीन मनुष्यों के प्रयत्न से, साध्य हो सकता है क्या ? कदापि नहीं। अतः हे मिथ्यावादिनि ! सङ्गीतविद्ये ! चुप हो जा। देख, लक्ष्मी भी यह कार्य नहीं कर सकती, फिर ललिता नहीं कर सकती, इस विषय में तो कहना ही क्या है ?" (मातङ्गी को लक्ष्य करके श्रीराधिका बोली)—"हे मातङ्गीदेवि ! तुमको सङ्गीत बहुत प्रिय लगता है; अतः, तुम्हारा सङ्गीत, सभी को प्रिय लगता है। तात्पर्य—तुम्हारा सङ्गीत, हम को भी अतिशय रुचिकर लगा है। इसलिये परम सम्माननीया आप, अपने सङ्गीत के द्वारा, समस्त देववृन्द को, अपने स्वाधीन रखनेवाली वृन्दादेवी को सन्तुष्ट करने योग्य हो" ॥६२॥

वृन्दा—"देखो, मातङ्गीजी ! जबतक श्रीकृष्ण, नवीन श्रेष्ठता से युक्त वसन्तराग को, प्रीतिपूर्वक स्वयं गाते हुए विहार नहीं करते हैं, तबतक वसन्तराग, दूसरे व्यक्ति के द्वारा, गायन करने योग्य नहीं है। इसलिये रागों का उदय करके, तबतक कोई दूसरा राग ही प्रत्यक्ष कर दीजिये।" वृन्दा की इस बात को मानकर, उस मातङ्गीदेवी ने, किसी अनिर्वचनीय कौतुक से परिपूर्ण होकर, (**रसाब्धेर्वेलावली जलराशितुल्यः "वेला स्यात्तीरनीरयोः" इत्यमरः। वेलावली रागः पाश्चात्येषु 'विलावल' इति ख्यातः**) रसरूप सागर की जलराशि के समान, परम सरस 'विलावल'-नामक राग गाना आरम्भ कर दिया ॥६३॥

उसके बाद, मातङ्गी के पीछे-पीछे गायन करनेवाली देवियों के गण ने भी, 'विपञ्ची'-नामक वीणा के द्वारा विस्तृत होनेवाली, अथवा 'विपञ्ची'-नामक वीणा को लेकर ही, पाँच की संख्या को प्राप्त करनेवाली, पाँच वीणाओं के ऊपर, अर्थात् 'विपञ्ची', 'महती', 'कविलासिका', 'कच्छपी', एवं 'स्वरमण्डलिका'-नामक पाँच वीणाओं के ऊपर, पाँच प्रकार की वीणाओं के कारण, पाँच प्रकार के श्रुतिसमूह को भी, एक जैसा ही करके विस्तारित कर दिया। श्रुतियों का वह समूह, श्रोताओंके कानों को अनुरञ्जित करनेवाला था। तथा 'महती'-नामक जो वीणा थी, वह उत्सव में तीव्र थी; एवं 'कविलासिका' आनन्द में उल्लसित करनेवाली थी; एवं 'कच्छपी' देखने में एवं सुनने में मनोहर थी; एवं 'स्वरमण्डलिका' का नीचेवाला तुम्बा मोटा था। ये सभी वीणाएँ, नारद एवं सरस्वती आदि की होने के कारण, उत्कृष्ट थीं। इसलिये उन वीणाओं के उस शब्द ने, आनन्द की कौन-सी रीतियाँ नहीं उत्पन्न कीं ? अपितु, सभी उत्पन्न

**एवं च तत्राऽवहितासु हि तासु राधाप्रभृतिषु वृन्दादिषु वनदेवतासु तासु च दूरादेव देवलोकस्य चमत्कारकारी कश्चन—**

**वीणा-वेणु-मृदङ्ग-कांस्य-पणवैः प्रत्येकसंदर्शना-**
**देव व्यक्ततमैः समानमुखरैरुद्वान्त एकः स्वनः ।**
**आमोदी समभागपिष्ट इव नो भेदक्षमः कर्णयोः**
**सर्वाङ्गीणकयक्षकर्दम इवाऽऽनन्दैककन्दोऽभवत् ॥६५॥**

**तन्निशमनेन शमनेन कर्णयोः कलयता लय-तालादियुतेऽपि मातङ्गीसङ्गीतरसेऽपि ताः सावहेला हेलालोलमानसा मृग्य इव समुत्कर्णाः कर्णायतलोचना लोचनाञ्चलचञ्चल-चटुलतया परितः परिपश्यन्ति स्म ॥६६॥**

**ततस्तत्रैवाध्वनि ध्वनितेन वसन्तरागेणाऽन्तरागेणाऽयमपि मूर्तो योषिदाकारतो रतो वसन्तरागो ध्वनति स्म ॥६७॥**

---

कर दीं। क्योंकि, उन वीणाओं का वह शब्द, उस प्रकार के लोकोत्तर स्वर में सुन्दर उत्कण्ठा से युक्त, कण्ठ एवं 'तन्त्री' (तार) इन दोनों के द्वारा, भली प्रकार उत्पन्न हुआ था, तथा आनन्द में विद्यमान उत्कर्ष को भी बढ़ानेवाला था ॥६४॥

इस प्रकार उन वीणाओं के शब्द में, सर्वहितमयी श्रीराधिका आदि गोपियाँ, तथा श्रीवृन्दादेवी आदि वे वनदेवियाँ, जब तत्पर हो गईं, तब दूर से ही, देवलोक के लिये भी चमत्कारकारक, वीणा आदि से मिलकर एक ही कोई शब्द, आनन्द का एक 'कन्द' (सुख का एक मूल) ही बन गया। वीणा, वेणु, मृदङ्ग, झाँझ, पणव (ढोल) आदि, ये सब बाजे, केवल देखनेमात्र से तो, यह वीणा है, यह वेणु है, यह मृदङ्ग है, इस प्रकार से तो अत्यन्त स्पष्ट प्रतीत हो रहे थे; किन्तु, उनका मिश्रित शब्द, सुनने से तो उनका विभाग नहीं होने पा रहा था। क्योंकि, वे सब बाजे मिलकर, समान ही बज रहे थे। उनके द्वारा निकला हुआ वह एक-सा शब्द, सबको प्रसन्न करनेवाला था, एवं समान भाग से पिसे हुए चूर्ण की तरह, कानों में भेद करने योग्य नहीं था, तथा (**सर्वाङ्गीणं सर्वाङ्गव्यापि कं सुखं यस्मात् तादृशो यक्षकर्दम इव । "कुङ्कुमागुरुकस्तूरीकर्पूरं चन्दनं तथा । महासुगन्धिरित्युक्तो नामतो यक्षकर्दमः" इति धरणिः**) सर्वाङ्ग-सुखदायक 'यक्षकर्दम' के समान आनन्द का मूल था (कुंकुम, अगुरु, कस्तूरी, कर्पूर, चन्दन आदि से बना हुआ, महा-सुगन्धीवाला पदार्थ 'यक्षकर्दम' नाम से कहा जाता है) ॥६५॥

कानों में सुख पहुँचानेवाले, उस शब्द के सुनने के कारण, वे समस्त गोपियाँ, लय एवं ताल आदि से युक्त भी, मातङ्गीदेवी के उस सङ्गीतरस में भी, अवज्ञा से युक्त होकर, तथा 'हेला' (शृङ्गारसूचक भावविशेष) से चञ्चल-मनवाली होकर, कानोंतक विशाल नेत्रोंवाली मृगियों की तरह, ऊँचे कान करके, कटाक्षों की चञ्चलता एवं सुन्दरतापूर्वक चारों ओर देखने लग गईं ॥६६॥

उसके बाद, उसी मार्ग के मध्य में सम्मिलित होकर, ध्वनित होनेवाले वसन्तराग के द्वारा, स्त्रीके-से आकार से मूर्तिमान् होकर, श्रीराधिका के सामने बैठा हुआ, यह वसन्तराग भी, 'रतः' (प्रसन्न) होकर, ध्वनि करने लग गया ॥६७॥

सखिभिः सह श्रीकृष्णस्याऽऽगमनं तच्छोभा-वर्णनं च

ततश्च तेनानुमितामितानन्दनन्दकिशोरवसन्तोत्सवागमनमननुभूतभूतलप्रमोदं निर्णीय वनदेवता निभाल्य भाल्यवगाढगाढमाधुर्यधुर्यतनवो नवोल्लासेनाऽऽरादालोक्य कृष्णं निर्वर्णयन्ति स्म,—'अयि वार्षभानवि! न विना कृष्णोत्सवेनैतादृशो दृशोरानन्दः सम्पद्यतेऽद्य ते। स एष हृदयाधीशो धीशोभिनाऽभिनायकेन केनचिदानन्दगुरुणा गुरुणा सुरभिकालागमेन सम्पादित-समुल्लासो मुल्लासोचितवेषभूषः समधुमदमदनः सह सहचरगणेन भगणेन भगवानिन्दुरिव सम्पाद्यमान-वसन्तोत्सवः। सबहुतरखेलनसामग्रीकमग्रीकरणायेव परम-प्रमोदस्य सुसज्जोऽसुसज्जोषाय योषाणामयमयमुज्जिहीते ही ते सौभाग्यसम्पदो महिमा हि मादृशां किं वर्णनीयः ॥६८॥

पश्य पश्य,—

एकेनैव शिखण्डकेन चलता रोलम्बसम्भाषिणा
पुन्नागस्तवकेन चाऽरुणरजःपूरेण चाऽलङ्कृतम्।
तिर्यङ्न्यासविशेषशोभमलिकप्रान्तावलम्बालसं
शुभ्रोष्णीषमनीषदुज्ज्वलमतिश्लक्ष्णं शिरस्याऽऽदधत् ॥६९॥

सखाओं के सहित श्रीकृष्ण का आगमन एवं उनकी शोभा का वर्णन

और उसके बाद, श्रीकृष्ण के द्वारा प्रस्तुत किये हुए उस वसन्तराग के द्वारा, अनुमान लगाये गये अमित आनन्दस्वरूप, नन्दकिशोर के वसन्तोत्सव में, आगमन को निर्णय करके, एवं जिसका आनन्द, भूतल में कभी भी अनुभव नहीं किया था, उसका निर्णय करके, वनदेवियाँ निहारकर, एवं शोभाश्रेणी में गोता लगानेवाले, गाढ़े माधुर्य की अग्रगण्य मूर्तियों से युक्त होकर, श्रीकृष्ण को दूर से ही निहारकर, नवीन उल्लास के द्वारा बोलने लगीं कि, "हे वृषभानुनन्दिनि! तुम्हारे नेत्रों में, बिना श्रीकृष्ण के उत्सव के, इस प्रकार का आनन्द उत्पन्न नहीं होता है। अतएव, आज तुम्हारे वे ही, ये हृदयेश्वर, बुद्धि को सुशोभित करनेवाले, अभिनय-कर्ता, किसी चतुर-नट के साथ, एवं आनन्दरूप गुरु के साथ, तथा स्वयं भी श्रेष्ठ वसन्तकाल के आगमन से, भली प्रकार उल्लसित होकर, एवं आनन्द के प्रकाश के उचित वेषभूषा से युक्त होकर, एवं वसन्तऋतु से ही जिसको मद चढ़ा है, ऐसे 'मदन' (कामदेव) के सहित, तथा अपने मित्र-मण्डल के सहित, तारागण के सहित, वसन्तोत्सव की शोभा बढ़ानेवाले 'भगवान्' (शोभायमान) पूर्ण-चन्द्रमा की तरह, मानो परमानन्द को अग्रसर करने के लिये, सुसज्जित होकर, तथा स्त्रियों के प्राणों के द्वारा भी, श्रेष्ठ सेवा लेने के लिये, खेलने की बहुत-सी सामग्री को साथ लेकर, पधार रहे हैं। अहो! इसलिये तुम्हारे सौभाग्यरूप सम्पत्ति की महिमा, हम जैसियों के वर्णन करने योग्य हो सकती है क्या? अर्थात् हम सब, तुम्हारी महिमा का वर्णन नहीं कर सकती हैं ॥६८॥

"तथापि देखिये, श्रीनन्दकिशोर की शोभा को निहारिये। आज तो ये, मस्तकपर वायु के द्वारा हिलते हुए एक ही मोरपङ्ख से अलंकृत हैं, तथा जिसके ऊपर भ्रमरगण गुञ्जार कर रहे हैं। उस प्रकार के नागकेसर के पुष्पों के गुच्छे से अलंकृत है; एवं अबीर-गुलाल की धूलि के प्रवाह से भी अलंकृत हो रहे हैं; एवं ललाटतटपर अवलम्बित अलकावलियाँ टेढ़ी तरह के विन्यासविशेष से शोभायमान हैं; तथा अपने

किञ्च, वल्गद्वल्गुमणीन्द्रकुण्डलधुरा-दीर्घीकृतच्छिद्रयो-
बिभ्रत् तत्क्षणभुग्नचूतमुकुलं श्रीकर्णयोरेकतः ।
गण्डे तत्प्रतिबिम्बभाजि मधुरां काश्चित् त्विषो मञ्जरीं
ग्रीवासीम्नि विलासबद्धचिकुरस्तोमेऽतिमुक्तस्रजम् ॥७०॥

किञ्च, लीलाङ्गीकृतपीतकञ्चुकपरिप्रोदञ्चितालङ्कृतिः
चञ्चत्काञ्चितटीनटीं मणिमयीं कर्पूरधानीं दधत् ।
दोलत्सारसनाग्रचुम्बन-लसज्जङ्घातलः किङ्किणी-
रत्नोद्यद्घटिकः पदाम्बुजलसच्छिञ्जानमञ्जीरकः ॥७१॥

अपि च— वेणुं वामकरेण दक्षिणकरेणाऽऽन्दोलयन् कन्दुकं
सैन्दूरं न विदूरयन् वदनतो रागं वसन्ताभिधम् ।
उद्गीते सुबलादिभिः प्रियसखैः श्रीमूर्धनिर्धूननेनाऽऽस्वादं प्रथयन्मदालसलसद्घूर्णायमानेक्षणः ॥७२॥

अपरञ्च— पार्श्वद्वये प्रियसखद्वयदीयमानं, ताम्बूलिकादलपुटं पुरट-प्रकाशि ।
स्निग्धेन शोणरदनच्छदनद्वयेन, लीलाक्रमादुभयतः कुतुकेन गृह्णन् ॥७३॥

---

मस्तकपर जिस सफेद पाग को धारण कर रहे हैं, वह पाग, गुलाल से धूसरित होने के कारण, विशेष उज्ज्वल नहीं दीख रही है, तो भी अत्यन्त पतली एवं चिकनी है ॥६९॥

"किंच; हिलते हुए एवं सुन्दर श्रेष्ठमणियों के कुण्डलों के भार से, जिनके छिद्र लम्बे हो गये हैं, उन शोभायमान दोनों कानों में एक ओर, तत्काल तोड़े हुए आम के मौर को धारण कर रहे हैं; एवं कुण्डलों के प्रतिबिम्ब से युक्त कपोलों के ऊपर, मानो कान्ति की कोई परममधुर मञ्जरी ही धारण कर रहे हैं; तथा ग्रीवा की सीमापर विलासपूर्वक बाँधे हुए केशसमूह में, माधवीलता के पुष्पों की माला को धारण कर रहे हैं ॥७०॥

"किंच, लीलापूर्वक धारण किये हुए पीतवर्ण के जामा से, तथा परमशोभायमान अलङ्कारों से अलंकृत हैं, एवं शोभायमान करधनी के ऊपर नृत्य-सा करनेवाली, मणिमयी, अबीर-गुलाल के धरने की डिब्बी को धारण किये हुए हैं, एवं उनकी जङ्घारूप लता, कटितट में बँधे हुए एवं लटकते हुए रेशमी डोरे के गुच्छे के सम्पर्क से सुशोभित हो रही है, एवं उनका कटितट किङ्किणीश्रेणी में जड़े हुए रत्नों के द्वारा, मानो वृद्धि को प्राप्त हो रहा है, तथा उनके दोनों चरणारविन्दों में, सुमधुर ध्वनि करनेवाले नूपुर विराजमान हैं ॥७१॥

"और अपने बायें-हाथ के द्वारा वंशी को, एवं दाहिने-हाथ के द्वारा लाल गुलाल के द्वारा बनी हुई गेन्द को उछालते हुए, एवं 'वसन्त'-नामक राग को अपने मुख से दूर न करते हुए, अर्थात् अपने श्रीमुख से वसन्तराग को गाते हुए, तथा सुबल-श्रीदामा आदि प्रियसखाओं के द्वारा गाये गये वसन्तराग में, शोभायमान अपने मस्तक को हिलाकर, परम आस्वाद प्रकाशित करते हुए, तुम्हारे हृदयेश्वर के दोनों नेत्र, 'मद' (प्रेम) से उत्पन्न हुए आलस्य के द्वारा सुशोभित हो रहे हैं ॥७२॥

अपरञ्च— उद्धूनितैस्तत इतः पटवासपूरै-,र्बालारुणाकृतिभिरुद्भटगन्धवद्भिः ।
अत्यन्तलाघवतया नभसि भ्रमद्भि-,रप्राप्तमौलितिलकालकपक्ष्मलक्ष्मीः ॥७४॥

अपि च— गायन्तो मृदुचर्चरीं द्विपदिकां ग्रामैस्त्रिभिः सप्तभि-
र्निर्मिश्रश्रुतिभिः स्वरैरुपचिते रागे वसन्ताभिधे ।
अन्योन्यं कुतुकेन केनचिदमी घ्नन्तो मुहुः कन्दुकैः
सैन्दुरैरभितोऽभितः सहचराः खेलन्ति नृत्यन्ति च ॥७५॥

तदा तदाऽऽकलितं ललितं लसत्तरमेतदतिरुचिरं रुचिकरं जातमचेतनानामपि यदिमं विलासलालसं लसन्तमालोक्य वनलता अप्यनेकविधं भावमाविष्कुर्वन्ति ॥७६॥

पश्यत पश्यत,—
आमन्दचन्दनसमीरगुरूपदेशात्, प्रत्यग्रपल्लवकराभिनयं दधत्यः ।
गीतेन भृङ्गमिथुनप्रकरस्य वल्यः, कृष्णाऽवलोकनमुदा सरसं नटन्ति ॥७७॥

---

"अपरं च, अपने दोनों बगल में खड़े हुए, दो प्रिय सखाओं के द्वारा दिये गये, सुवर्ण के समान प्रकाशमान ताम्बूल के बीड़ा को, स्निग्ध एवं लालवर्णवाले दोनों ओष्ठों के द्वारा, लीला के क्रम के अनुसार कौतुकपूर्वक दोनों ओर से ही ग्रहण करते हुए शोभा पा रहे हैं ॥७३॥

"अपरं च, प्रियसखाओं के द्वारा, ऊपर की ओर इधर-उधर उड़ाये हुए गुलाल के जो प्रवाह हैं, वे उदयकालीन सूर्य के समान लालवर्णवाले हैं, एवं सर्वोत्तम सुगन्ध से युक्त हैं, एवं वे गुलाल के प्रवाह, अत्यन्त हलके होने के कारण, वायु के सम्पर्क से आकाश में ही घूम रहे हैं। अतएव वे, तुम्हारे हृदयेश्वर के 'मौलि' (सिर और मुकुट), तिलक, अलकावली एवं पलकों की शोभा का स्पर्श भी नहीं कर पाते हैं ॥७४॥

"अपि च, श्रीकृष्ण के जो समस्त सखा हैं, वे सब, परमकोमल 'चर्चरी' (वसन्तकाल में गाया जानेवाला गायन, फाग) को, तथा 'द्विपदिका' (एक प्रकार की गीति, जिसमें दो चरण होते हैं) को गाते हुए, एवं 'षड्ज', 'मध्यम', 'गान्धार'-नामक तीन ग्रामों के द्वारा, तथा श्रुतियों के सम्मेलन से रहित 'स, रि, ग, म, प, ध, नि'-नामक सातों-स्वरों के द्वारा, 'वसन्त'-नामक राग, जब परिपुष्ट हो गया, तब किसी अनिर्वचनीय 'कौतुक' (हँसी, मजाक) से, गुलाल के द्वारा बनी हुई गेन्दों के द्वारा, आपस में बारंबार ताड़ना करते हुए, चारों ओर खेल रहे हैं तथा नृत्य कर रहे हैं ॥७५॥

"उस समय सुना गया, वह सुन्दर गायन, अचेतन पदार्थों को भी रुचिकर हो गया था। क्योंकि, यह फाग का गायन, अतिशय शोभायमान था, एवं अत्यन्त मनोहर था। कारण, इन श्रीकृष्ण को विलास की लालसा से युक्त एवं सुशोभित देखकर, वन की लताएँ भी, अनेक प्रकार के भाव को प्रगट कर रही हैं ॥७६॥

"देखिये, देखिये! वृन्दावन की लताएँ, धीरे-धीरे चलनेवाले, मलयाचल के वायुरूप गुरु के उपदेश से, नवीन-पत्ररूप हाथों का अभिनय धारण करती हुई, भ्रमरों की जोड़ी के समूह के गायन के द्वारा, एवं श्रीकृष्ण के द्वारा किये गये अपने 'अवलोकन' (दर्शन) से उत्पन्न हुए हर्ष के कारण, सरसता-पूर्वक नृत्य कर रही हैं ॥७७॥

तत्रैव काचित्—

संत्रासं नवदलपाणिकम्पनेन, प्रोत्साहं कुसुममयेन सुस्मितेन ।
रोषं च भ्रमरघटाकटाक्षपातै-,रासन्ने मधुमथने करोति वल्ली ॥७८॥

अन्या चेयम्—

एकेनाऽनिलचपलेन पत्रहस्ते-,ताऽरौत्सीत् स्तवकपयोधरं परेण ।
आक्षेपं न न न न नेति चञ्चलालि-,भ्रूभङ्ग्या व्यधित हरिं विलोक्य वल्ली ।
एहीत्याह्वयत इवाऽपरेण काञ्चित्, सव्रीडा कुसुममयं स्मितं व्यधत्त ॥७९॥

तदत्र सचेतनानां क्व नाम धीरता धीरताऽस्तु ॥८०॥

तदा तदाऽऽकलय्य मन्दमधुरमधुरम्यस्मितमुवाच वृषभानुनन्दिनीङ्गितज्ञा श्यामा,—'श्यामामृतकरादेव ते वनदेवतेऽवनमानन्दस्य, तदेतस्यैव खेलनं सुखेऽलनं सुष्ठु क्रियताम्, किमस्माकमुत्तम्भनेन, यच्चेत्थमात्थ माऽन्यथा तद्भवितुमर्हति ॥८१॥

किन्तु कौतुकलोभवति ! भवति हीदृशं कुलजाकुलजातिकृत-ह्रीवाटिकाकवाटिका-कठोरत्वं यदेषा खरतरतथाविधोत्कण्ठाकुठारेणाऽपि छेत्तुं न शक्यते ॥८२॥

---

"उन्हीं लताओं में से कोई लता, पुष्प तोड़ने के लिये श्रीकृष्ण, जब उसके निकट आ जाते हैं, तब नवीन-पत्ररूप हाथ के कम्प के द्वारा, भली प्रकार भय को प्रदर्शित कर देती है, एवं पुष्पमयी अपनी मधुर मुसकान के द्वारा, मानो महान् उत्साह प्रकट कर देती है, तथा अपने ऊपर गुञ्जार करनेवाले भ्रमरों की घटारूप कटाक्षपात के द्वारा, मानो प्रणयकोप को प्रदर्शित कर रही है ॥७८॥

"और यह दूसरी लता तो, श्रीकृष्ण को देखकर, वायु के द्वारा हिलनेवाले, अपने एक पत्ररूप हाथ के द्वारा, मानो श्रीकृष्ण को रोक लेती है, तथा अपने दूसरे पत्ररूप हाथ के द्वारा, अपने 'स्तवक' (पुष्प का गुच्छा)रूप स्तन को ढक लेती है। एवं चञ्चल-भ्रमररूप अपनी भौंह के इशारे से, मानो ना, ना, ना, ना, ना इत्यादिरूप से आक्षेप-सा कर देती है। और अपने दूसरे पत्ररूप हाथ के द्वारा, मानो किसी सखी को बुला रही है, तथा लज्जा से युक्त होकर, मानो श्रीकृष्ण की ओर पुष्पमय मन्दमुसकान कर रही है ॥७९॥

"अतः, हे सखि ! राधिके ! इस वृन्दावन में, श्रीकृष्ण के दर्शन से, अचेतनों की जब यह दशा हो रही है, तब सचेतनों की 'धीरता' (धैर्य), 'धीरता' (बुद्धि से संलग्न) कहाँपर रह सकती है ?" ॥८०॥

उस समय वनदेवियों के पूर्वोक्त वचन को सुनकर, श्रीवृषभानुनन्दिनी के इशारे को समझनेवाली श्यामासखी, मन्द मधुर एवं मधु के समान रमणीय मुसकानपूर्वक—"हे वनदेवते ! अर्थात् हे वृन्दावनाधिष्ठात्री वृन्दे ! (**श्यामामृतकरात् श्याम-चन्द्रात् श्लेषभंग्या– श्यामस्य कृष्णस्य अमृततुल्य-हस्तात्ते तवाऽऽनन्दस्य अवनं रक्षणं तत् तस्मादेतस्यैव खेलनं सुष्ठु क्रियतां, कीदृशं सुखे अलनं परिपूरकम् 'अल भूषणपर्याप्तिवारणेषु' नन्द्यादित्वाल्ल्युः**) देखो, तुम्हारे आनन्द की रक्षा तो, श्यामसुन्दररूप चन्द्रमा के द्वारा ही हो रही है। श्लेषपक्षे—श्रीकृष्ण के अमृत के समान हाथ के द्वारा ही हो रही है। इसलिये इन श्यामसुन्दररूप चन्द्रमा के सुख में परिपूरक खेल को ही भली प्रकार कर दीजिये; हमारे रोकने से कोई प्रयोजन नहीं है। और पूर्वोक्त प्रकार से जो तुम कह रही हो, वह भी अन्यथा नहीं हो सकता ॥८१॥

या समीहितमपि हितमपिधत्ते, धत्ते च हृद्व्यथां कामपि, तेनाऽधुना साधुना-ऽसाधारणेन धैर्येणेव यद् भूयते, तदेव निरवद्यमद्य महोत्सववासरे विशिष्टा शिष्टाचारपरिप्राप्ता रचितदौर्भगाऽपचितिरपचितिरनङ्गस्य विधातव्येति व्येति न मनोरथोऽस्माकम्। तेन तत्सम्पादनायाऽनायासलभ्यमानकुसुमचयावचयावसरेण वर्तमाना निरीक्षामहे महेन महितं हितं सकलकलाकलापे हे शुभंयुवरा युवराजं व्रजराजस्य ।।'८३।।

सरसमतो रसमतोचितमस्या वचनमाकलय्य पुनरपि वृन्दा वृन्दावनदेवीं श्रीराधा-मुवाच,—'भवतु नाम नामरूपाऽऽकृतिकृतिनीनां भवतीनामिदमेव सौशील्यम्, तथापि मातङ्गीगीतसङ्गीतसहकारा सहकाराटवीमध्यमध्यवस्थाय चन्द्रावली बलीयसा महोत्सवा-नुकारेण कुतूहलहलहलापुरःसरं पुरःसरन्ती त्वदीया च सखी चारुचन्द्रा रुचं द्राघयतु मादृशां दृशाम्, सफलयतु च वसन्तरागस्य स्वरश्रुतीनां मूर्तिमत्तां मत्तां च प्रमोदरभसा-दरभसा मातङ्गीम् ।।'८४।।

---

"किन्तु हे कौतुक-लोभवति ! वृन्दे ! देखो, बहिन ! उच्चकुल की कुलाङ्गनाओं के कुल की जाति के द्वारा की गई, लज्जारूप वाटिका की 'कवाटिका' (किवाड़) की कठोरता, ऐसी ही विचित्र होती है। क्योंकि, यह लज्जारूप वाटिका की 'कवाटिका', अत्यन्त तीक्ष्ण, उस प्रकार की उत्कण्ठारूप कुल्हाड़ी के द्वारा भी तोड़ी नहीं जा सकती ।।८२।।

"एवं लज्जारूप वाटिका की जो 'कवाटिका' (किवाड़) है, वह मन के लिये तो, यद्यपि किसी अनिर्वचनीया व्यथा को धारण करती रहती है, तथापि स्वाभिलषित हित को भी ढक लेती है; किन्तु, प्रकाशित नहीं होने देती। अतएव, आज इस वसन्तकालीन महोत्सव के दिन, अब असाधारण एवं सर्वश्रेष्ठ जो धैर्य, हम सबके हृदय में प्रगट हो रहा है; बस, यही बात 'निरवद्य' (विशुद्ध, ठीक) है। किंच, आज 'अनङ्ग' (कामदेव) की 'अपचितिः' (पूजा) ( **पूजा नमस्याऽपचितिः' इत्यमरः**) अवश्य करनी चाहिये, इस प्रकार का हमारा मनोरथ, दूर नहीं हो रहा है; क्योंकि, यह अनङ्गपूजा, हमारे लिये विशिष्ट है; तथा शिष्टाचार परम्परा से भली प्रकार प्राप्त है, और दुर्भागेपन की 'अपचितिः' (क्षय) की रचना करनेवाली है, अर्थात् विशिष्ट सौभाग्य को देनेवाली है। इसलिये उस अनङ्गपूजा को सम्पन्न करने के लिये, हे परम शुभवति ! सखियो ! देखो, हम सब, अनायास प्राप्त होनेवाले पुष्पसमूह के चुनने के अवसर के द्वारा वर्तमान होकर, वसन्तोत्सव के द्वारा सम्मानित, एवं सकल कलाओं के 'कलाप' (समूह) में परिपूर्ण हितकारक, व्रजराज (श्रीनन्द) के युवराज, श्रीकृष्ण को निहारती रहें" ।।८३।।

इसके बाद, शृङ्गाररस में 'उचित' (योग्य) श्यामा के सरस वचन को सुनकर, वृन्दादेवी फिर भी, वृन्दावन में क्रीडापरायण श्रीमती राधिका के प्रति—"अच्छा, जो हुआ सो ठीक है; एवं नाम, रूप, आकृति आदि की योग्यता से परिपूर्ण, आप सब गोपियों का यद्यपि यही सौभाग्य है, तथापि मातङ्गीदेवी के द्वारा गाये गये, सङ्गीत की सहायता करनेवाली चन्द्रावली, तथा प्रबल महोत्सव का अनुकरण करके, कौतूहल के हल्ला-गुल्लापूर्वक अग्रसर होकर, तुम्हारी सखी चारुचन्द्रा, आमों की वनी के मध्य में उपस्थित होकर, हम जैसियों के नेत्रों की प्रभा को बढ़ाती रहे; और वसन्तराग के स्वरों की तथा श्रुतियों की मूर्तिमत्ता को सफल बनाती रहे; एवं स्वयं 'अरभसा' (सावधान) होकर, हर्ष के वेग से मत्त होनेवाली मातङ्गीदेवी को भी सार्थक बनाती रहे" ।।८४।।

**इति वनदेवतावचसा च सा सचारुचन्द्रा चन्द्रावली विविधवीणाप्रवीणा प्रकटित-वसन्तसन्तत-सन्तन्यमानश्रुतिश्रुतिसुखदं गायन्त्या सङ्गीतदेवतया आद्रियमाणा कल्पद्रुतो द्रुतोदीर्णमहोत्सव-क्रीडनककनककमनीय-बालारुणारुणामोदमोदनविलासधूलीधूलीलया मणि-खचित-सुखचित-सुमञ्जुल-जलयन्त्रभरनिभृतजगुडजगुडकस्तूरिकाघनसार-गन्धसारगन्धसार-द्रवद्रवणखेलया च सङ्गीततालसमं गमनमेव नटनयन्तीभिर्नयन्तीभिः प्रमोदस्य परां कोटिं कोटिं च स्ववर्णिनीनां तिरस्कुर्वतीभिः सहचरीभिः सह सहर्षमारेभे मारेभेन प्रेरिता यदि वसन्तक्रीडाम्, तदा सरसमधुमधुरस्मितं विस्मितं विरचय्य मनो मनोज्ञचरिता श्रीराधा च कियतीभिः सखीभिरुभयतोऽभयतोषतो विलोकयन्ती कृतकुसुमावचयव्यपदेशे देशे तस्मिन्नेव विललास ॥८५॥**

**एवं सति तं देशमेव खेलनाऽनुक्रमेण क्रमेण समनुसरत्सु सरत्सुखसन्दोहदोहनपरेषु व्रजराजयुवराजयुवसहचरेषु पुरःसरेण वटुनाऽवटुनाटित-रम्यहारेण कौतुकारोहसमानेन**

---

इस प्रकार 'वनदेवता' (श्रीवृन्दादेवी) के वचन से प्रेरित हुई, एवं अनेक प्रकार की वीणाओं के बजाने में प्रवीण,चन्द्रावली सखी ने,अपनी चारुचन्द्रा सखी के सहित,आमों की वनी में जाकर, जब वसन्त-क्रीडा आरम्भ कर दी, तब श्रीराधिका भी उसी प्रदेश में माधवीलताओं की वाटिका में 'विलास' (क्रीडा) करने लग गई—(यह अन्वय है)। उस समय, प्रगट की हुई वसन्तऋतु में निरन्तर विस्तारित की गई श्रुतियों के द्वारा, कर्णसुखदायक गायन करनेवाली सङ्गीतदेवता, मातङ्गीदेवी के द्वारा, चन्द्रावली का आदर किया जा रहा था; एवं अपनी सखी, चारुचन्द्रा के सहित, कामरूप हाथी के द्वारा प्रेरित होकर, चन्द्रावली ने जो वसन्तक्रीडा सहर्ष आरम्भ की थी, वह क्रीडा, कल्पवृक्षों से शीघ्र ही प्रगट हुई वसन्तोत्सव की क्रीडा की उपयोगी, सुवर्ण के समान सुन्दर, एवं प्रातःकालीन सूर्यके समान लालवर्णवाली, तथा आकर्षक सुगन्ध के द्वारा हर्ष देनेवाली, अबीर-गुलाल आदि विलास की धूली की कम्पनरूप लीला के द्वारा आरम्भ की थी, तथा कल्पवृक्षों से प्रगट हुए मणियों से 'खचित' (जड़े हुए) सुख से युक्त सुन्दर जो 'जलयन्त्र' (पिचकारी), उस जलयन्त्र में अधिकतापूर्वक भरे हुए 'जगुडज-गुड' (कुंकुम के गोला) एवं कस्तूरी, कर्पूर, चन्दन आदि के सुगन्धियों के सारमय जो द्रव थे, उनके फेंकने के खेल के द्वारा आरम्भ की थी (**'गुडः स्याद् गोलके हस्तिसन्नाहेक्षुविकारयोः' इति मेदिनी**)। एवं जिन सहचरियों के साथ, वह वसन्तक्रीडा आरम्भ की थी, वे सहचरियाँ भी, अपने स्वाभाविक 'गमन' (चलने-फिरने) को भी, सङ्गीत के ताल के साथ नृत्य करानेवाली थीं, एवं हर्ष की पराकाष्ठा को प्राप्त कर रही थीं; अतएव, स्वर्ग में रहनेवाली 'वाणिनी' (नर्तकी)जनों की करोड़ों की संख्या को भी तिरस्कृत कर रही थीं। उसी समय मनोहर चरितवाली श्रीमती राधिका भी, सरस मधुके समान, मधुर-मुसकानपूर्वक, अपने मन को विस्मित बनाकर, कितनी सखियों को साथ लेकर, दोनों ओर, अर्थात् एक ओर श्रीकृष्ण के गान आदि को, एवं दूसरी ओर चन्द्रावली के गाने बजाने को, निःशङ्क सन्तोष से निहारती हुई, जिसमें से पुष्प चुन लिये गये थे, उसी प्रदेश में क्रीडा करने लग गई ॥८५॥

ऐसी स्थिति में, खेलने के क्रम से, एवं चरणों के विन्यास से, उसी स्थान की ओर अनुसरण करनेवाले, एवं चलते-फिरते सुखसमूहों की पूर्ति करनेवाले, श्रीकृष्ण के युवक-सखाओं में आगे चलनेवाले,

हसमानेन दिशि विदिशि वितीर्णनयनेन दूरत एव महोत्सवप्रवृत्त-चारुचन्द्रा-चन्द्रावली-प्रभृतिकलसङ्गीतसङ्गी तरलतरललित-वलयलयप्रियङ्कर-करतालिकालिकान्तः सकल-कलाकलापविदग्धमुग्धमुरज-मृदङ्ग-वीणा-संवादिवादित्र-विलासिका - लासिका-चरणसञ्चरण-सञ्चलन्मणि-मञ्जीर-निक्वण-सनाथः कोऽपि नादः शुश्रुवे ॥८६॥

**मधुमङ्गल-श्रीकृष्णयोर्वार्तालापः**

**श्रुत्वा च त्वाचमुद्धर्षमभिनीय समुत्कः समुत्कः प्रियवयस्यं श्रीकृष्णमुवाच,—'प्रियवयस्य ! किमयमयतेऽस्माकमेव सम्प्रति प्रतिश्रुति श्रुतिनिकरोऽतिनिकरोति वा कोऽप्यपरोऽपरोक्ष एव केषाञ्चन महोत्सवसङ्गी सङ्गीतक-कलकलः, तदवगन्तुमर्हमर्हत्तमैरेतत्' इति निगदितेन तेन किशोरवरमुकुटमणिना मणिनानाऽलङ्कारधारिणा स पुनरयमवादि,—'वादित्रध्वनिरयमन्यदीय एव, तन्निभालय भालय ! कुतोऽद्याऽऽतोद्यान्तरध्वनिरयं रयं रयं गतः ॥'८७॥**

---

एवं भाँडों की तरह कन्धा एवं गला को ऊँचा करके, अपने सुन्दर हार को भी नचानेवाले, कौतुकारूढ होने से गर्ववाले तथा हँसनेवाले, और सभी दिशाओं में दृष्टि फैलानेवाले 'कुसुमासव' (मधुमङ्गल)-नामक ब्रह्मचारी ने, कोई अनिर्वचनीय शब्द, दूर से ही सुन लिया। वह शब्द, महोत्सव में लगी हुई चारुचन्द्रा एवं चन्द्रावली आदि सखियों के सुमधुर सङ्गीत का सङ्गी था, एवं अत्यन्त चञ्चल सुन्दर चूड़ियों के परस्पर के सम्मेलन से, प्रियताकारक करतालियों की श्रेणी से सुन्दर था, तथा समस्त कलाओं के समूह में 'विदग्ध' (चतुर) जो गोपियाँ, एवं 'मुग्ध', अर्थात् मनोहर,मुरज,मृदङ्ग, वीणा आदि का सम्मेलनकारक जो बाजा, उस बाजा में विलास करनेवाली जो 'लासिका' (नाचनेवाली) गोपियाँ, इस प्रकार दोनों ही प्रकारवाली गोपियों के चरणों के सञ्चालन से, भली प्रकार चलते हुए, मणिमय नूपुरों की सुमधुर ध्वनि से युक्त था ॥८६॥

**मधुमङ्गल एवं श्रीकृष्ण का वार्तालाप**

उस शब्द को सुनते ही, वह कुसुमासव, त्वचा में उत्पन्न होनेवाले रोमाञ्चरूप महान् हर्ष का अभिनय दिखाकर, देखने को उत्कण्ठित होकर, एवं हर्ष से युक्त होकर, अपने प्रियसखा श्रीकृष्ण के प्रति बोला—"हे प्रियमित्र ! देखिये, इस समय यह हमारे ही सङ्गीत की श्रुतियों का समूह, प्रत्येक सखा के कान में आ रहा है क्या ? अथवा कोई दूसरा ही, किन्हीं व्यक्तियों के महोत्सव के सङ्गवाला, सङ्गीत का कोलाहल प्रत्यक्ष होकर, हमारे महोत्सव के शब्द को लाँघकर, तिरस्कृत कर रहा है क्या ? इसलिये अतिशय पूजनीय आपके द्वारा, हमारे सङ्गीत का अतिक्रमण करनेवाला, यह सङ्गीत तो, जानने योग्य है।" कुसुमासव के द्वारा इस प्रकार कहे गये, किशोरवरों के मुकुटमणि, एवं मणिमय अनेक प्रकार के अलङ्कार धारण करनेवाले श्रीकृष्ण ने, उस कुसुमासव से पुनः कहा कि, "हे सखे ! यह बाजे की ध्वनि तो, दूसरे जनों के बाजाओं की ही है। अतएव, हे भालय ! हे कान्ति के स्थानस्वरूप सखे ! तुम स्वयं जाकर, देख-भाल कर लो कि, आज, यह दूसरे बाजे की ध्वनि, कहाँ से वेगयुक्त लय को प्राप्त हो गयी है ?" (द्रुत, मध्य, एवं विलम्बित भेद से, 'लय'—तीन प्रकार का होता है), (**यथोक्तं सङ्गीतप्रकाशे—"लयस्तु त्रिविधः प्रोक्तो द्रुतो मध्यो विलम्बितः" इति। अत्रगद्ये रयशब्देन लयशब्दो ग्राह्यः रलयोरभेदात्**) ॥८७॥

इति निगदितेन वटुनाऽतिपटुनातिपरमोल्लासेन सत्वरमुपगम्याऽतिरमणीया रमणीमणीसभासभाजिता जिताब्धितनया नयार्जवजवा जवाऽरुणकरचरणपल्लवा पल्लवाग्रमवधृत्य माधवीकुसुममवचिन्वती त्वतीन्द्रिया भुवनमवतीर्णा वसन्तलक्ष्मीरिव प्रथमतो वार्षभानवी ददृशे। तदव्यवहिता हिताऽऽचरणशालिनी ललिता ललिताऽऽकारा श्यामा च तददूरे महामहाऽऽनन्दपरवशाश्चारुचन्द्राचन्द्रावलीप्रभृतयश्च ॥८८॥

दृष्ट्वा च स तरसाऽऽह,—'साहसिके ललिते! किमितिमितिमदेनोन्नतिमदेनोऽन्वति विधीयते, यदद्य नववसन्तमहे महेच्छस्य मम वयस्यस्य वयस्यस्य नवातिमुक्तस्य कुसुमं न केनापि गृहीतं ही तं तस्यातिप्रियमतिमुक्तं मुक्तं पल्लवैः कुसुमैरपि कुर्वन्ति भवत्यो दर्पवत्यो कन्दर्पदर्पकलाहारिणो न जानीथ मद्वयस्यस्य भुजभुजगभोगदर्पं तदिदानीमेव ज्ञास्यथ। तदहमितो गत्वा निवेदयामि' इति सत्वरं श्रीकृष्णमुपसृत्य 'वयस्य! सम्प्रति प्रतिपन्नः किल वसन्तमहो महोदयस्य भवतः। यतः,—

वसन्तलक्ष्मीः स्वयमेव मूर्ता, विभूतिभिः स्वाभिरिवाऽङ्गभाग्भिः।
इतो न दूरे विविधैर्विधानै-,र्मूर्तं वसन्तोत्सवमातनोति ॥८९॥

---

श्रीकृष्ण के द्वारा, इस प्रकार कहे गये, अत्यन्त चतुर कुसुमासव ब्रह्मचारी ने, अतिशय परमोल्लास से शीघ्रतापूर्वक उस वाटिका के निकट जाकर, सर्वप्रथम श्रीवृषभानुनन्दिनी राधिका का दर्शन किया। वे राधिका, परमरमणीया थीं; रमणीरूप मणियों की सभा के द्वारा सम्मानित थीं, अर्थात् श्रेष्ठातिश्रेष्ठ महिलाओं के द्वारा भी प्रशंसित थीं; अपने सौन्दर्य के द्वारा लक्ष्मी को भी पराजित कर रही थीं; इतनेपर भी, नीति एवं नम्रता के वेग से युक्त थीं; एवं जवासे के पुष्पों के समान अरुणवर्णवाले करपल्लव एवं चरणपल्लवों से युक्त थीं; एवं लता के 'पल्लव' (नवीनपत्र) के अग्रभाग को पकड़कर, माधवीलता के पुष्पों को तोड़ रही थीं। उस समय, मानो 'अतीन्द्रिया' (आकार से रहित) वसन्त की शोभा ही मूर्तिमान् होकर, भुवन में अवतीर्ण हुई प्रतीत हो रही थीं। एवं उन राधिका के निकट ही, हितमय आचरण से सुशोभित ललितासखी, एवं सुन्दर आकारवाली श्यामासखी भी देख ली। तथा उन्हीं के निकट, आमों की वाटिका में, महान् से भी महान् आनन्द के वशीभूत होनेवाली, चारुचन्द्रा एवं चन्द्रावली आदि सखियाँ भी, दृष्टिगोचर कर लीं ॥८८॥

इन सबको देखकर, वह 'कुसुमासव'(मधुमङ्गल) वेगपूर्वक बोला—"हे साहसिके! ललिते। (**इतिमितिना एतत्परिमाणकेन मदेन गर्वेण उन्नतिमत् आधिक्ययुक्तं एनोऽपराधः अनु सह अतिविधीयते अतिशयेन क्रियते "अनु हीने सहार्थे च" इति विश्वः**) देख, इतने भारी परिमाणवाले गर्व के द्वारा, तू, अधिकता से युक्त अपराध को विशेषतापूर्वक क्यों कर रही है ?. जो कि आज, इस नवीन वसन्तोत्सव में, मेरे प्रियसखा श्रीकृष्ण, महती इच्छा रखते हैं। अतः, उनके इन 'अतिमुक्त' (माधवीलता) के एक भी पुष्प को, ऐसी अवस्था में किसी ने भी, ग्रहण नहीं किया है; आश्चर्य यह है कि, उन्हीं हमारे प्यारेसखा श्रीकृष्ण को अत्यन्त प्रिय लगनेवाली, इस माधवीलता को, तुम सब मिलकर, पत्र-पुष्पों से भी रहित बना रही हो। तुम सब, किस के बलपर गर्ववती हो रही हो ? कन्दर्प के दर्प की कला का अपहरण करनेवाले, हमारे सखा की भुजारूप सर्प के शरीर के अहङ्कार को, तुम सब नहीं जानती हो; इसलिये

तथा हि— आतोद्यं क्वाऽनुमोद्यं भवतु भुवि तथा सा च सङ्गीतभङ्गी
स्वःसङ्गीतोद्धुराणामपि नहि विषयः कोऽपरस्तां तनोतु ।
सामग्री या च या चोत्सवरभसविधेर्नास्ति सा ब्रह्मशिल्पेऽ-
नल्पे कल्पेत लोकः कथमहह महत् कौतुकं दृष्टमासीत् ॥९०॥

तव तु व्रजराजकुमारस्य मा रस्यतमा तादृशी महती महतीव्रता ॥'९१॥

सखाय ऊचुः,—'अयि कुसुमासव ! मा सबहुमानं परपक्षं स्तुहि, वस्तु हि बहुमतं स्वमतमेव, तत् त्वमधुना मधुना मत्तोऽसि ॥'९२॥

स ऊचे,—'न हि कुसुमासवः स्वयमेव माद्यति, मादयत्येव सर्वान्, तत्रापि नाऽहं स कुसुमासवो यं पीत्वैव माद्यन्ति, मम तु शब्देनैव सर्वे मत्ता भवन्ति ॥'९३॥

---

अभी जान जाओगी । अतएव, मैं यहाँ से जाकर, अभी निवेदन करता हूँ ।" इस प्रकार कहकर, शीघ्रता से श्रीकृष्ण के निकट जाकर बोला कि, "हे सखे ! आप महान् अभ्युदयशाली हो । अतएव, अब आपका वसन्त-महोत्सव, निश्चितरूप से उपस्थित हो गया । क्योंकि, वसन्तऋतु की शोभा, स्वयं ही मूर्तिमती होकर, मानो मूर्तिमती अपनी विभूतियों के सहित उपस्थित होकर, इस स्थान से निकट ही, अनेक प्रकार की विधियों के द्वारा, मूर्तिमान् वसन्तोत्सव का विस्तार कर रही है ॥८९॥

"देखिये, मैं, आमों की वाटिका में जिस प्रकार के 'आतोद्य' (वीणा, मुरज, वेणु, कांस्यतालादि-रूप चार प्रकार के बाजे) को देखकर आया हूँ, भूमि में उस प्रकार के बाजे का 'अनुमोदन' (समर्थन) दूसरी जगह कहाँ किया जा सकता है ? अर्थात् कहीं नहीं । और उस वाटिका में, सङ्गीत की जो तरङ्ग है, वह तो स्वर्गीय सङ्गीत के धुरन्धर गन्धर्वों के भी गोचर नहीं है । अतः, उस प्रकार के सङ्गीत की तरङ्ग का विस्तार, दूसरा कौन कर सकता है ? और वसन्तोत्सव के हर्ष की जो-जो सामग्री वहाँपर है, वह तो ब्रह्मा की विशाल सृष्टि में भी नहीं है । अतः, उस प्रकार की सामग्री के जुटाने के विषय में, साधारण-जन, किस प्रकार समर्थ हो सकता है ? अहह ! मैंने तो, महान् महोत्सव का दर्शन कर लिया ॥९०॥

"व्रजराज के युवराज होकर भी, तुम्हारे महान् महोत्सव की तीव्रता, उस प्रकार की अत्यन्त रस लेने योग्य नहीं है" ॥९१॥

सभी सखा—"हे भैया कुसुमासव ! देखो, दूसरे पक्ष की प्रशंसा महान् सम्मानपूर्वक मत करो । क्योंकि, संसारभर में अपना मत ही, विशेष सम्मानित वस्तु है । अतएव, अब तो तू, मानो मधु (वसन्त, शहद या मद) के द्वारा ही, मत्त हो गया है" ॥९२॥

कुसुमासव—"देखो, भैयाओ ! 'कुसुमासव' (मधु) स्वयं ही मत्त नहीं होता; अपितु, अपना पान करनेवाले सभी जनों को मदमत्त बना देता है । उसमें भी मैं, वह कुसुमासव (मधु या मद्य) नहीं हूँ कि, जिसको पीते ही सभी जन मदमत्त हो जाते हैं । किन्तु, मुझ में तो, उससे भी अधिक विशेषता यह है कि, मेरे तो शब्दमात्र से ही सभी मत्त हो जाते हैं । अर्थात् तुम जैसे भोले-भाले व्यक्तियों को तो, मैं, अपनी वाणी के द्वारा ही, भ्रम में डाल सकता हूँ" ॥९३॥

श्रीकृष्ण आह,—'साधु वयस्य ! साधु, साऽधुना साधुना महोत्सवस्थली पुनरपि चाऽक्षोभवता भवता द्रष्टुमर्हा पश्चादस्माभिश्च ।।'६४।।

मधुमङ्गल-ललितयोरुक्ति-प्रत्युक्तयः

इति तेन सरसमुदितो मुदितो वटुः पुनरसकौ रसकौतुकी तं देशमासाद्य साटोपं 'दुर्ललिते ललितेऽपसर सरसीरुहाक्षनिदेशतो देशतो हि तावदस्मादस्माकमतिमुक्तकुसुमं माऽपहर, हरसि चेत् प्रतिफलं लप्स्यसे ।' साऽऽह,—'साहसिक वटो ! कपटपटो ! जल्पन्निद-मवद्यमवद्यसि किमिति निजसौजन्यम् ? शिष्टपरम्परापरागता रागतारतम्येनाऽद्याऽनवद्या नववसन्तोत्सववासरे वासरेशतनयाकूलेऽनुकूलेऽनुरक्ता रक्ताऽशोकमूले मदनमर्चयति वधूतति-रिति-रीतिरितिरीणधुरीणतया स्वयमेव कुसुमावचयनाय नायकमणीसदृक्षयाऽक्षयाभि-जनयाऽनया नयाऽऽसन्नसकलगुणया प्रियसख्या स-ख्यातिकया कयाचन राधाभिख्यया सह समागता वयम्, कथमुन्मत्त इवाऽत्र प्रलपसि ।।'६५।।

स आह,—'रे हरेरपरः कोऽन्यो मदनो मदनोदनो यः सकलानामुन्मादको मुन्माद-कोमलश्च । तस्मिन् साक्षाद्वर्तिन्यसाक्षाद्वर्तिन्यहो मदने वः पूजारतिः किमिति भवत्य

---

श्रीकृष्ण—"वाह मित्र ! वाह ! तुम्हारा कहना सर्वथा ठीक है । आप, सीधेसादे साधु हो । अतः अब, वह महोत्सव की स्थली, फिर भी क्षोभरहित होनेवाले आपके द्वारा ही देखने योग्य है, पश्चात् हम सबके द्वारा भी" ।।६४।।

मधुमङ्गल एवं ललिता की उक्ति-प्रत्युक्तियाँ

इस प्रकार श्रीकृष्ण के द्वारा सरसतापूर्वक कहा हुआ, एवं क्रीडारस का कौतुकी वह कुसुमासव ब्रह्मचारी, प्रसन्न होकर, फिर भी उसी स्थानपर पहुँचकर, आडम्बरपूर्वक बोला कि, "हे दुर्ललिते (हे उपद्रव करनेवाली !) ललिते ! कमलनयन श्रीकृष्ण की आज्ञा से, इस स्थान से शीघ्र ही निकल जा । हमारे माधवीलता के पुष्पों को मत तोड़ । यदि तोड़ेगी तो, उसका प्रतिफल अवश्य पायेगी ।" ललिता—"हे साहसिक वटो ! तुम कपट करने में तो खूब पटु हो । अतः तुम्हारे लिये, गाली देना भी कोई अनुचित बात नहीं है । तुम, इस प्रकार के 'अवद्य' (निन्दनीय) वचन बोलते हुए, अपने सौजन्य को भी क्यों खण्डित कर रहे हो; अर्थात् अपनी दुर्जनता को, हमारे मुख से क्यों खुलवा रहे हो ? देखो, अनुराग के तारतम्य से, आज, प्रशंसनीय वधुओं की श्रेणी, नवीन वसन्तोत्सव के अवसरपर, सूर्यपुत्री यमुना के अनुकूल 'कूल' (तट)पर, रक्तअशोक के मूल में अनुरक्त होकर, अनङ्ग की पूजा कर रही है । यह रीति, शिष्ट-परम्परा से प्राप्त हुई है । इसी कारण, अनुराग की उत्कण्ठा से, अपनी प्रभुता को ठुकराकर, स्वयं ही पुष्पों का चयन करने के लिये यहाँपर आनेवाली, एवं हमारे साथ अतिशय मित्रता रखनेवाली, किसी अनिर्वचनीय प्रियसखी के साथ, हम सब, यहाँपर आयी हैं । हमारी सखी का नाम 'श्रीराधिका' है । वे, हार के मध्य की मणि के समान हैं, एवं अक्षयकुल में उत्पन्न हुई हैं, तथा नीति के कारण, स्वयं ही निकट में आनेवाले समस्त गुणों से परिपूर्ण हैं । इसलिये तुम, यहाँपर उन्मत्त की भाँति, व्यर्थ बकवाद क्यों कर रहे हो ?" ।।६५।।

कुसुमासव—"अरी ! पगली ललिते ! श्रीकृष्ण के सिवाय, दूसरा 'मदन' (अनङ्ग या कामदेव)

एवोन्मत्ता मत्तावच्छृणुत। अयमहं महं वः कारयिष्यामि, स्वस्तिवाचनपूर्वकमपूर्वकमनीयम्, पुरोहिततया पुरो हिततया, तदित इत इत तस्यैव समीपम् ॥'९६॥

श्रीराधाह,—'पूजार्होऽयं वटुः पटुः परम्, ललिते! तदादिश चारुचन्द्राचन्द्रावल्यौ भद्रेणाऽयं पुरोहितः पुरोहिततया पूज्यताम्' इति तदुक्ताभ्यां ताभ्यां महामहान्धाभ्यां प्रसभमाकृष्य विविधवर्णचूर्णचूर्णनगन्धोदकोक्षणक्षणपराभूतो भूतोत्तम इव यदा विदधे, तदाऽसौ चुक्रोश क्रोशगामिना स्वरेण ॥९७॥

'उन्मत्ताभिर्वसन्तोत्सवरभसमदैर्गोदुहां कन्यकाभिः
क्षोदैः सिन्दूरकाश्मीरकमलयरुहां हा धिगन्धीकृतोऽस्मि।
जाड्यं गन्धाम्बुसेकैरजनि तत इतो धावितुं नाऽस्मि शक्तो
व्यापद्येऽहं वयस्य! प्रियसखमव मां माऽस्त्विह ब्रह्महत्या ॥'९८॥

**मधुमङ्गलस्य चीत्कारं श्रुत्वा गोपीनां सविधे श्रीकृष्णस्याऽऽगमनम्**

तदा तदारादाकर्ण्य तदाक्रन्दितं दितं च प्रतिभाप्रतिभानं विदित्वा कुसुमासवस्य

---

कौन-सा है, कि जिसकी पूजा कर रही हो? क्योंकि वे श्रीकृष्ण तो, सभी के गर्व का खण्डन करनेवाले हैं; एवं अपने दर्शनमात्र से, सभी को उन्मत्त बना देनेवाले हैं। अतः, सच्चे मदन तो वे ही हैं। तथा स्वयं तो 'मुत्' (हर्ष), एवं 'मादः' (मत्तता), इन दोनों के द्वारा कोमल भी हैं। इसलिये मदनस्वरूप उन श्रीकृष्ण के साक्षात् वर्तमान होते हुए भी, हाय! उन असाक्षात् वर्तमान मदन में तुम्हारी पूजा करने की इतनी प्रीति क्यों है? अतः, मालूम होता है कि, तुम सब ही, उन्मत्त हो रही हो। इसलिये सारांश की बात, मुझ से सुन लीजिये। देखो, यह मैं, पहले तुम्हारा हितकारक पुरोहित बनकर, तुम्हारे महोत्सव को स्वस्तिवाचनपूर्वक अपूर्व रमणीय करवा दूंगा। इसलिये इस स्थान से, मेरे पीछे-पीछे, उन्हीं के निकट चली आओ" ॥९६॥

श्रीराधिका—"हे ललिते! यह ब्रह्मचारी तो पूजा के योग्य है, केवल चतुर भी प्रतीत होता है। इसलिये, चारुचन्द्रा एवं चन्द्रावली के प्रति आदेश दे दीजिये कि, यह हमारा पुरोहित है, इसलिये सर्वप्रथम मङ्गलपूर्वक एवं हितपूर्वक इसी की पूजा कर दीजिये।" इस प्रकार राधिका के द्वारा कही हुई, चारुचन्द्रा एवं चन्द्रावली, इन दोनों ने, वसन्तोत्सव से महान् अन्धी-सी होकर, कुसुमासव को हठपूर्वक खींचकर, अनेक प्रकार के वर्णवाले अबीर-गुलाल आदि के चूर्ण के द्वारा, उसके सभी अङ्गों का पीसना एवं सुगन्धित जल से सींचना आदि के द्वारा, क्षणभर तिरस्कृत करके, उत्तम भूत के समान जब बना दिया, तब वह कुसुमासव, एक कोसतक जानेवाले स्वर से, चिल्लाकर बुलाने लगा ॥९७॥

"हे सखे! श्रीकृष्ण! देखो, इस वसन्तोत्सव के हर्षमय वेग के मद से उन्मत्त होनेवाली इन गोपकुमारियों ने, 'सिन्दूर' (गुलाल), केसर, एवं चन्दन के चूर्णों के द्वारा, हाय! मैं तो अन्धा ही बना दिया हूँ। अतः, इनको धिक्कार है। और सुगन्धमय जल से सींचने के कारण, जाड़े के मारे, मुझ में जडता उत्पन्न हो गई है। इसलिये मैं, इधर-उधर दौड़ने को भी समर्थ नहीं हूँ। अतः मैं तो, मरा जा रहा हूँ। इसलिये मुझ प्रियमित्र की रक्षा कर लीजिये। क्योंकि, इस मङ्गलमय वसन्तोत्सव में, ब्रह्म-हत्या नहीं होनी चाहिये" ॥९८॥

कुतुकसरलाभिरबलाभिरहो कौतुकमिति त्वरया रयारूढरागैः सह सहचरैः कुतूहलहलहला-पुरःसरं पुरः सरंहाः समुपससाद ॥९९॥

स सादरदरव्रीडमालोक्यमानो मानोन्नताभिरपि ताभिः सुभगतमो गतमोदमिवाऽवलोक्य वटुमपटुमपरितुष्टमना इव कृतकृतक-संरम्भं व्याजहार विहारविशेषेण,—'हंहो कथमयं निरागा रागान्धाभिर्भवतीभिरुपालब्धो लब्धोरुतरापमानो मम ममतापात्रं वटुः, तदपराधपराधमतामतानि प्रतिफलानि सह्यन्ताम्' इति सहचरानवलोकयति स्म ॥१००॥

ततश्च, सहचरकरदत्तैः कन्दुकैः कैङ्किरातैः, सकलकुलवधूनामेव विक्षोभि वक्षः।
यदकृत कृतहस्तो यौगपद्येन सद्य-,स्तदमरवरनार्यः साधुवादैः पुपूजुः ॥१०१॥

**श्रीकृष्णमित्राणां सखीनां च परस्परं क्रीडायुद्धम्**

तथा सति द्वयोरेव सेनयोरनयोरनयोपरमेणैव—

शोणश्लक्ष्णारुणसुरभिभिर्धूलिभिर्धूलिभिश्च, क्रीडायुद्धं समजनि महत् कन्दुकैः कन्दुकैश्च।
शृङ्गोन्मुक्तैः कुसुमधनुषो वारुणास्त्रैरिवारात्,काश्मीरीयैरतिसुरभिभिर्वारिभिर्वारिभिश्च ॥१०२

---

**मधुमङ्गल की चिल्लाहट को सुनकर, गोपियों के निकट श्रीकृष्ण का आना**

उस समय श्रीकृष्ण, दूर से ही कुसुमासव की चिल्लाहट को सुनकर, एवं उत्सव में सरलता का व्यवहार करनेवाली अबलाओं के द्वारा, कुसुमासव की प्रतिभा के प्रकाश को खण्डित हुआ समझकर, "अहो ! यह तो महान् कौतुक हो रहा है" इस विचार से शीघ्रतापूर्वक वेग से आरूढ हुए अनुरागवाले समस्त सखाओं के सहित, कौतूहल के कारण, 'हो', 'हो' इस प्रकार के शब्द उच्चारणपूर्वक, सबसे आगे वेगपूर्वक वहींपर पहुँच गये ॥९९॥

उस समय वे श्रीकृष्ण, वसन्तोत्सव के अभिमान से उन्नत हुई गोपियों के द्वारा, महाराजाधिराज श्रीनन्द के पुत्र होने के नाते आदरपूर्वक, एवं उनके प्रियसखा कुसुमासव के अपमान करने के कारण भयपूर्वक, एवं कन्दर्प के उद्‌बोधक वेष के कारण लज्जापूर्वक देखे जा रहे थे; अतएव, अत्यन्त सुन्दर प्रतीत हो रहे थे। वे ही श्रीकृष्ण, कुसुमासव ब्रह्मचारी को मानो हर्ष से रहित देखकर, एवं हाथ-पैर चलाने की चेष्टा में अचतुर देखकर, मन से असन्तुष्ट से होकर, विहारविशेष के कारण, बनावटी क्रोध-पूर्वक बोले—"हाय ! अरी गोपियो ! तुम सबने, अनुराग में अन्धी होकर, इस निरपराध ब्राह्मण के बालक का तिरस्कार किस प्रकार कर डाला ? जिसने, महान् अपमान प्राप्त किया है, वह कुसुमासव वटु तो, मेरी ममता का पात्र है। इसलिये **(अपराध एव परो मुख्यो यस्यां सा अधमता तस्यां मतानि उचितानि)** जिसमें अपराध ही मुख्य है, उस प्रकार की अधमता में, समुचित प्रतिफलों को, तुम सब, सहर्ष सहन करो।" इस प्रकार कहकर, सखाओं की ओर देखने लग गये ॥१००॥

उसके बाद 'कृतहस्त' (युद्ध में कुशल) श्रीकृष्ण ने, सखाओं के हाथों के द्वारा दिये हुए, एवं अशोक के पुष्पों से बने हुए, 'कन्दुकों' (गेन्दों) के द्वारा, गोपीरूप समस्त कुलाङ्गनाओं का वक्षःस्थल, तत्काल एक साथ ही, जो विशेष क्षुभित कर दिया, उस बात की पूजा, देवाङ्गनाएँ, साधुवादपूर्वक, अर्थात् धन्यवादपूर्वक करने लग गईं ॥१०१॥

ततस्तु ततस्तुतिभिः सुरवधूभिरुभयबलसाम्यमालोकयन्तीभिः क्रियमाणे साधुवादे सति—

अभयमुभयसेनाचारिभिर्धूयमानैः, समजनि पटवासैरन्धकारोऽतिगाढः ।
व्यतनुत हरिरस्मिन् साहसं तीक्ष्णमेको, न्यविशत परचक्रं यन्मनोजेन नुन्नः ॥१०३॥

ततश्च,

न पतति लघुभावाद् घूर्णति व्योम्नि तस्मिन्, रजसि तमसि गाढं जायमाने मुहूर्तम् ।
न परिचयमवापत् क्वापि कस्यापि कश्चित्, तदनु स परचक्रे कृष्णवेणुर्व्यराणीत् ॥१०४॥

अथ यदि परचक्रे विक्रमी कृष्णवेणुः, सुरतसमरभेरीभावमाविश्चकार ।
दिशि विदिशि तदासीदङ्गनापाङ्गभङ्गी,-सशिखविशिखपातो यौगपद्येन जातः ॥१०५॥

अथैवं मुहुरजनि रजनिरणवद् यदि स लीलारणो रणोद्धुर एकस्तदा हि तदाहित-दाक्षिण्यः ॥१०६॥

---

## सखा एवं सखियों का परस्पर क्रीडायुद्ध

उस प्रकार की स्थिति में, सखा-सखीरूप इन दोनों ही सेनाओं का क्रीडायुद्ध, अन्याय को दूर करके ही, अर्थात् धर्ममयी नीतिपूर्वक ही प्रारम्भ हो गया। वह महान् क्रीडायुद्ध इस प्रकार उत्पन्न हुआ था, यथा—दोनों ओर से, लाल-स्निग्ध, अरुणवर्णवाली एवं परम सुगन्धवाली अबीर-गुलाल आदि की धूलि-धूलियों के प्रहार से, एवं दोनों ओर से फेंकी गई पुष्पमयी गेन्दों-गेन्दों के प्रहार से, तथा पिचकारियों के द्वारा छोड़े गये, एवं केसर से मिले हुए अत्यन्त सुगन्धित जलसमूह के द्वारा किये गये प्रहार से उत्पन्न हुआ था। दूर से गिरते हुए पिचकारियों के वे जल, मानो कामदेव के वारुणास्त्र ही मालूम पड़ते थे (**श्रृङ्गोन्मुक्तैः जलयन्त्रोन्मुक्तैः, "श्रृङ्गं प्रभुत्वे शिखरे चिह्ने क्रीडाम्बुयन्त्रके" इति मेदिनी**) ॥१०२॥

उसके बाद तो, जिनकी विस्तृत स्तुति है, वे देवाङ्गनाएँ, दोनों सेनाओं की समानता देखती हुई, जब दोनों ही सेनाओं को धन्यवाद प्रस्तुत कर रही थीं, तब दोनों सेनाओं में विचरण करनेवाले व्यक्तियों के द्वारा, निर्भय होकर उड़ाये हुए, सुगन्धित अबीर-गुलाल की धूलियों के द्वारा, अतिशय गाढ़ा अन्धकार उत्पन्न हो गया। इस घने अन्धकार में, अकेले श्रीकृष्ण ने ही, तीखे साहस का विस्तार कर दिया। क्योंकि वे, गोपियों के प्रेमरूप काम से प्रेरित होकर, गोपियों की सेना में प्रविष्ट हो गये ॥१०३॥

उसके बाद, अबीर-गुलाल की वह धूलि, हलकी होने के कारण, जब नीचे नहीं गिर रही थीं; अतएव, आकाश में ही चक्कर काट रही थी। अतएव, एक मुहूर्ततक, जब घना अन्धकार उत्पन्न होता जा रहा था, तब कोई भी व्यक्ति, कहींपर किसी को भी पहचान नहीं पा रहा था। तदनन्तर श्रीकृष्ण की वह वंशी, गोपियों की सेना में मधुरतापूर्वक बजने लग गई ॥१०४॥

तदनन्तर विक्रम से युक्त, श्रीकृष्ण की वह वंशी, जब सुरतरूप युद्ध के नगाड़े के भाव को प्रगट करने लग गई, तब प्रत्येक दिशा में श्रीकृष्ण के ऊपर, गोपाङ्गनाओं के कटाक्षों की तरङ्गरूप अग्रभागों के सहित बाणों की वर्षा एकसाथ हो गई ॥१०५॥

उसके बाद, रात्रि के युद्ध की तरह, वह क्रीडायुद्ध, जब बारंबार प्रगट होने लगा, तब युद्ध में धुरन्धर श्रीकृष्ण ने, (**तत्र युद्धे आहितं अर्पितं दाक्षिण्यं स्वातन्त्र्यं येन सः। "दक्षिणो दक्षिणोद्भूत-सरल-**

संप्रस्वापनसंज्ञमायुधमिव भ्रूचापमारोपयन्
लीलालोलकटाक्षमक्षिविषयं कुर्वन् समस्ताङ्गनाः ।
स्रस्ताङ्गं विनिमीलिताक्षमलसेनोज्जृम्भमाणाननं
कूजत्कण्ठतटं चलाधरपुटं चक्रे प्रसुप्ता इव ॥१०७॥

एवं सति तथाविधा विधातव्यशून्याः स्वसेना निरीक्ष्य—
तथाविधपराक्रमं क्रमत एत्य चन्द्रावली, निपात्य पुरुवीचिकां नयनकोणनाराचिकाम् ।
निवध्य निविडं भुजाभुजगपाशबन्धेन तं, चमूरुनयनाचमूपतिरमूमुहन्मोहनम् ॥१०८॥

ततश्च क्षणत एव प्रतिबुध्य—
तिमिरमिदमनल्पं नैव यावद् व्यरंसी-,दतिलघु लघुहस्तस्तावदेवैकवीरः ।
व्यतनुत तनुमध्याव्यूहमालोड्यमानं, मदकलकलभेन्द्रः पद्मिनीनामिवौघम् ॥१०९॥

तथा सति विरते च परागजान्धकारे रागजान्धकारे तु बलमाने—

छिन्नानां मृगलोचनाचयमूमानद्विपानामिव
क्षौणी सा क्षतजैरभूदरुणिता स्निग्धाऽरुणैः पांशुभिः ।
भृङ्गघ्रातमदैरिवाऽऽस मलिना कस्तूरिका-कर्दमै-
राकीर्णाऽजनि कीकशैरिव परिभ्रष्टैर्मणीभृङ्गकैः ॥११०॥

---

छन्दर्वर्तिषु" इति मेदिनी) युद्ध में स्वतन्त्रता को अर्पित करके, एवं शत्रुओं की सेना को भली प्रकार निद्रित कर देनेवाले, क्रीडा से चञ्चल कटाक्षरूप 'प्रस्वापन'-नामक अस्त्रविशेष को, मानो भौंरूप धनुषपर चढ़ाकर, समस्त गोपाङ्गनाओं को, नेत्रों का लक्ष्य बनाते हुए, वे, सोई हुई-सी बना दीं। उस समय उन गोपियों के अङ्ग, शिथिल-से हो गये; नेत्र मुँद गये; आलस्य के कारण उनके मुख में जम्हाई आने लगीं; उनका कण्ठ-तट अव्यक्त शब्द करने लग गया; अधरपुट चलने लग गये ॥१०६-१०७॥

ऐसी स्थिति में, अपनी सेनाओं को उस प्रकार के कर्तव्य से शून्य निहारकर, मृगलोचना गोपियों की सेनापति चन्द्रावली ने, क्रमशः उस प्रकार के पराक्रम को प्राप्त करके, बहुत-सी तरङ्गों से युक्त नेत्रों के कटाक्षरूप छोटे से बाण को चलाकर, अपनी भुजारूप नागपाश के बन्धन के द्वारा, उनको गाढ़ेरूप से बाँधकर, भुवनमोहन श्रीकृष्ण को भी मोहित कर दिया ॥१०८॥

उसके बाद, क्षणभर में सावधान होकर, बाण चलाने में हलके हाथवाले मुख्यवीर श्रीकृष्ण ने, अबीर एवं गुलाल की धूलि से छाया हुआ, यह महान् अन्धकार, जबतक शान्त नहीं हुआ था, तबतक मदमत्त हाथी का श्रेष्ठ बच्चा, कमलिनियों के समूह को जिस प्रकार झकझोर देता है, उसी प्रकार गोपियों के समूह को अस्तव्यस्त कर दिया ॥१०९॥

उस स्थिति में, अबीर-गुलाल की धूलि से उत्पन्न अन्धकार जब समाप्त हो गया; किन्तु, अनुराग से उत्पन्न अन्धकार जब प्रबल हो गया, तब स्निग्ध एवं अरुणवर्ण के अबीर-गुलाल की धूलियों के द्वारा अरुणित हुई, क्रीडायुद्ध की भूमि, श्रीकृष्ण के कटाक्षरूप बाणों से छिन्नभिन्न हुए मृगलोचना गोपियों

**अथ तथाविधविविधविकारविकलां तां वधूसेनामवेक्ष्य सुखजलधिजलधिया वटुना ही हीति भुजावुद्यम्य नटता अटता च कृष्णसमीपं किञ्चिदवादि ॥१११॥**

**'साधु वयस्य ! साधु, वयस्यस्मदीये नैतादृशं सुखमनुभूतमनुभूतलम् । यदमूभिर्निर्वंशिकाभिर्वंशिकाभिरतपाणेस्तव सहचरोऽहं रोहं प्रापितोऽस्मि दुरवस्थायाः सम्प्रति तथैव दुरवस्थितिस्थितिभाजः पश्यामि ॥११२॥**

**तथा हि— छिन्नाः कञ्चुलिकाः प्रयत्नगुफिता क्षुण्णा च हारावली**
**सामग्र्योऽपि मधूत्सवस्य परितो भ्रष्टा लुठन्ति क्षितौ ।**
**धम्मिल्लाऽलक-भाल-गण्डयुगदृग्वक्षांसि शोणान्यहो**
**चूर्णैः किंशुकपाटलैर्निजकृतेः सम्प्राप्तमाभिः फलम् ॥११३॥**

**किन्तु वयस्य ! इमाः खलु महाचतुरा हा चतुरानन-सृष्टिबहिरेव हि रेजिरे, तद् यावत् पुनरपि सम्भूय भूयसीभिरपराभिः पराभिर्वृषभानुतनूजादिभिर्भवन्तं विजेतुं नोत्सहन्ते । हन्तेदानीमेव तावदपसरामः, बद्धवैरा वै रागेण किं न कुर्वन्ति' ॥११४॥**

---

की श्रेणी की सेना के अहङ्कारूप हाथियों के रुधिरों के द्वारा ही, मानो अरुणित हो गई थी; एवं जिनकी सुगन्धी, भ्रमरों के द्वारा सूँघी गई है, उस प्रकार की कस्तूरी के कीचड़ों के द्वारा, मानो मलिन-सी हो गई थी; एवं गोपियों के हाथों से गिरी हुई मणिमयी पिचकारियों के द्वारा तो, मानो हाथियों की हड्डियों के द्वारा ही व्याप्त हो गई थी ॥११०॥

उसके बाद, गोपाङ्गनाओं की उस सेना को, उस प्रकार के अनेक विकारों से विकल देखकर, सुखरूप समुद्र में डुबकी लगाने से जड़ बुद्धिवाले, अर्थात् शीतल बुद्धिवाले कुसुमासव ब्रह्मचारी ने, 'ही', 'ही', बोलकर, भुजाओं को उठाकर, नृत्य करते-करते, श्रीकृष्ण के निकट आते हुए कुछ कहा कि—॥१११

"हे प्रियमित्र श्याम ! शाबाश ! तुमने बहुत ही ठीक किया । क्योंकि, इस भूतलपर मैंने, अपनी बालकपन आदि की अवस्था में, ऐसा सुख कभी भी अनुभव नहीं किया था । क्योंकि, निर्वंशवाली अथवा वंशी से रहित रहनेवाली, इन निगोड़ी गोपियों ने, "वंशी में निरत करकमलोंवाले जो तुम हो; मैं, तुम्हारा सखा हूँ, तो भी दुर्दशा की उत्पत्तिपर पहुँचा दिया हूँ ।" उसके प्रतिफल में मैं, अब इन सबको, उसी प्रकार की दुर्दशा की स्थितिपर पहुँची हुई देख रहा हूँ ॥११२॥

"देखिये, सखे ! इन सबकी कंचुलिकाएँ (अँगिया या चोलियाँ) फट गई हैं, प्रबल प्रयत्नपूर्वक गूँथी हुई हारावली टूट गई है, एवं वसन्तोत्सव की सारी सामग्रियाँ नष्ट भ्रष्ट होकर भूमिपर चारों ओर लुढक रही हैं, तथा ढाक के पुष्पों के समान सफेद एवं लाल-वर्णवाले अबीर-गुलाल के चूर्णों के द्वारा, इनकी चुटिया, अलकावली, मस्तक, दोनों कपोल, नेत्र एवं वक्षःस्थल, लालवर्ण के हो गये हैं । हाय ! इसमें हमारा या तुम्हारा, तो कुछ भी दोष नहीं है । क्योंकि, इन्होंने अपनी करनी का ही फल प्राप्त किया है ॥११३॥

"किन्तु मित्रवर ! ये गोपियाँ, महाचतुर हैं । हाय ! ये तो, ब्रह्मा की सृष्टि से बाहर ही शोभा पाती रहती हैं । (**अत्र 'रेजिरे' इति वर्तमानतायामपि, भूतत्वपरोक्षत्वारोपः "आसां पराक्रमः न केवलमद्यतनः किन्तु नित्यसिद्धत्वात् सदातनः" इति बुबोधिषया इति बोध्यम्**) इसलिये फिर भी अपने पक्ष की

सखायः सर्वे सहासं निजगदुः,—'निजगदुर्मुखतादोषेणाऽयं भीत एवाऽधिकोऽधिकोपतया क्षणं तीव्रश्च भवति, तदयमाश्वास्यतां सखे ! सखेदोऽयं यथा न भवति ॥'११५॥

स आह,—'कुसुमासव ! यतस्ते भयं तामधुना साधुनाऽसाध्वसेन मां दर्शय, मयि सति किं ते भयम्' इति निगदितो दितोरुभयो भयोत्कटः साटोपमग्रेसरो भवन्नित इत इत इत्यालपन्नतिमुक्तवाटिकापरिसरं परिसरन्तीं ललितादिभिरालिमालाभिः कुसुममवचिन्वतीं न्वतीन्द्रियरूपां तां दर्शयामास ॥११६॥

तस्मिन्नेव रसमये समये—

आलीनां कुटिलकटाक्षबाणलक्षै-,राविद्धो हरिरसृजत् कटाक्षबाणम् ।
राधाया उरसि निपत्य ही कथञ्चित्, स व्रीडाकवचविभेदमेव तेने ॥११७॥

तदनु— व्यतनुत वृषभानुनन्दिनीयं, तनुतरकज्जलकालकूटदिग्धम् ।
स हसितनिशितः कटाक्षबाणो, हरिहृदयं विदयं विनिर्विभेद ॥११८॥

---

बहुत-सी गोपियों के साथ मिलकर, एवं दूसरे पक्ष की श्रीवृषभानुनन्दिनी आदि गोपियों को साथ लेकर, जबतक आपको जीतने का उत्साह नहीं करती हैं, हाय ! तबतक इसी समय, यहाँ से दूर भाग चलें । क्योंकि, बैर बाँधनेवाले व्यक्ति, क्रोध के द्वारा, क्या-क्या नहीं कर डालते ? अपितु, क्रोध के वशीभूत होकर, मर्यादा को भी लाँघ जाते हैं । तात्पर्य—तुमको, अनायास जीतकर, मेरी चुगलखोरी को याद करके, न जाने, मुझे भी, कौन-सा दण्ड दे बैठेंगी" ॥११४॥

सभी सखा हँसकर बोले—"यह कुसुमासव, अपने में विद्यमान, स्वाभाविकी मुखरतारूप दोष के कारण से ही, भयभीत हो रहा है; और क्रोध की अधिकता के कारण, क्षणभर में अधिक तीक्ष्ण भी हो जाता है । इसलिये हे सखे ! श्रीकृष्ण ! आप, इसको उस प्रकार से आश्वासन दे दीजिये कि, जिस प्रकार यह खेद से युक्त न हो जाय" ॥११५॥

श्रीकृष्ण—"हे सखे ! कुसुमासव ! तुझको, जिस गोपी से भय है, उसको अब भली प्रकार निर्भयतापूर्वक मुझको दिखा दे । मेरे रहते हुए, तेरे लिये क्या भय है ?" इस प्रकार कहे हुए कुसुमासव ने, बहुत-से भय से रहित होकर, (ततश्च भया कान्त्या उत्कटः सन्) उसके बाद कान्ति से उत्कट होकर, एवं आडम्बरपूर्वक अग्रसर होकर, श्रीकृष्ण के प्रति "इधर चलिये, इधर चलिये" इस प्रकार कहते-कहते, माधवीलताओं की वाटिका के निकट विचरण करती हुई, एवं ललिता आदि सखियों की पंक्तियों के साथ पुष्पों को चुनती हुई, 'अतीन्द्रिय' (इन्द्रियातीत) रूपवाली, राधिका का दर्शन करा दिया ॥११६॥

उसी रसमय समय में, समस्त सखियों के कुटिल कटाक्षरूप लाखों बाणों के द्वारा, ताड़ित हुए श्रीकृष्ण ने, अपना कटाक्षरूपी बाण छोड़ दिया । उस बाण ने राधिका के वक्षःस्थलपर गिरकर, किसी प्रकार राधिका के लज्जारूपी कवच का ही भेदन कर दिया । आश्चर्य यही हुआ कि, सखियों के कटाक्षों से, श्रीकृष्ण तो विद्ध हो गये; किन्तु सखियाँ, श्रीकृष्ण के कटाक्ष से विद्ध नहीं हुई ॥११७॥

उसके बाद श्रीवृषभानुनन्दिनी ने, अत्यन्त सूक्ष्म कज्जलरूप 'कालकूट' (विष) से व्याप्त जिस बाण को छोड़ा था, कटाक्षरूपी उस बाण ने, हँसी के द्वारा तीक्ष्ण होकर, श्रीकृष्ण के हृदय को निर्दयतापूर्वक विशेष विदीर्ण कर दिया ॥११८॥

तदा तदाघातेन विमूढमूढरभसतया तमालोक्य सरसतरं सतरङ्ग इव वटुराबभाषे,— 'वयस्य ! एष ते सहायतमोऽहम्, मोहं मा गाः' इति केलिकन्दुकान् ग्राहयित्वा 'विद्रावय वयस्यैता यस्यैतादृशः पार्ष्णिग्राहकोऽहम्, हन्त तस्य किमशक्यम्' इति निगदति ॥११९॥

लीलालसं मुकुलिताक्षमरालितभ्रू-,र्झङ्कारिकङ्कणमुदस्य कराब्जकोषम् ।
केनाप्यलक्षितमथो वृषभानुपुत्री, सिन्दूरकन्दुकमुरस्यकिरन्मुरारेः ॥१२०॥

तेन च तदाऽसौ प्रबोधितोऽधितोषसुप्तः केशरिकिशोर इवातिकुपितोऽपि तोषकरः सखीनां करकमलगृहीतकन्दुको राधामनुधावन्नथ ललितयोचे,—'अये तवोरसि रसिकया कया कृतः सिन्दूरस्य कन्दुकनिक्षेपो, निक्षेपो निजानुरागस्येव, का जानाति, नाऽतिमुग्धेन भूयतामनुभूयतामनुपरोधिनीं वृथाऽस्मत्सखीमुपधावसि ।' तथापि धावन्नेव सकौतुकम्—

आलीनां वलये निलीय वसतिं श्यामां कलाकौतुकात्
स्मेराऽपाङ्गतरङ्गितङ्गितरुचा संदर्शितां राधया ।
तस्या एव मधूत्सवस्य विभवैर्गन्धोदधूलीमुखै-
स्तामुच्चैः स लिलेप भालकवरीगण्डेषु वक्षस्यपि ॥१२१॥

---

उस समय अपने सखा, श्रीकृष्ण को, राधिका के कटाक्षरूप बाण के आघात से 'विमूढ' (अत्यन्त मोहित) देखकर, कुसुमासव ब्रह्मचारी, वेग से युक्त होकर, अपनी ग्रीवा एवं भुजा आदि को चलाता हुआ, मानो हर्ष की तरङ्गों से युक्त होकर, अतिशय वीररसपूर्वक बोला कि, "हे सखे ! देखो, "यह मैं, तुम्हारा अतिशय सहायक हूँ, मोह को प्राप्त न कीजिये ।" इस प्रकार कहकर, खेलने की गेन्दों को श्रीकृष्ण के हाथों में ग्रहण करवा कर 'हे सखे ! इन सखियों को इन क्रीडा-कन्दुकों के द्वारा दूर भगा दीजिये । जिसके निकट इस प्रकार का वीर मैं, पृष्ठपोषक हूँ । अहो ! उसके लिये कौन-सा कार्य अशक्य है" कुसुमासव जब इस प्रकार कह रहा था, तब ॥११९॥

श्रीवृषभानुपुत्री राधिका ने, लीलामय आलस्य से युक्त होकर, आँख मीचकर, टेढ़ी भौं करके, झङ्कारमयी चूड़ियों से युक्त, अपने करकमल की कलिका को ऊपर की ओर करके, गुलाल की गेन्द श्रीकृष्ण के वक्षःस्थलपर फेंक दी । फेंकते समय किसी ने भी नहीं देखा ॥१२०॥

उस समय श्रीकृष्ण, गुलाल की उस गेन्द के द्वारा, अधिक सुख से सोये हुए सिंह के बच्चे की तरह जागकर, अत्यन्त कुपित होकर भी, मधुमङ्गल आदि सखाओं के लिये, एवं ललिता आदि सखियों के लिये सन्तोषप्रद होकर, अपने करकमल में गुलाल की गेन्द को लेकर, राधिका के पीछे जब दौड़ रहे थे, तब ललिता ने उनसे कहा कि, "हे श्यामसुन्दर ! तुम्हारे वक्षःस्थलपर सिन्दूर की गेन्द का 'निक्षेप' (फेंकना) किसने किया है ? यह 'कन्दुक' (गेन्द) का निक्षेप तो, मानो किसी अनुरागभरी गोपी ने, अपने अनुराग का 'निक्षेप' (न्यास, धरोहर) ही, तुम्हारे हृदय में धर दिया है ।" (श्रीकृष्ण बोले—"ललिते ! यदि तू जानती हो तो, उस गोपी को दिखा दे") अतः ललिता बोली—"उसको कौन जानती है ? तुम को अति विमुग्ध नहीं होना चाहिये । इस बात का अनुभव भी कर लीजिये, अर्थात् सावधान हो जाइये । एवं किसी प्रकार की रोकटोक या बाधा न डालनेवाली, हमारी सखी के पीछे तो, वृथा ही दौड़ रहे हो ।" इतना कहनेपर भी, कौतुकपूर्वक दौड़ते हुए श्रीकृष्ण ने, श्यामासखी देख ली । वह श्यामा,

**तमन्यायमवलोक्य तदा तदाली बकुलमालाऽऽकुलमालापमाविश्चकार—'अहो ते वैदग्धी वै दग्धीकरोतीव नो हृदयम्, यतः कन्दुकमुक्तावत् मुक्तावत् किरति हसितसितदीधिर्ति सितदीधितं विडम्बयन्तीव मुखमण्डलेन, तामपहाय निरागसं रागसंबाधबाधया पिच्छापीड! पीडयसि मे सखीम् ।।'१२२।।**

**इति वचन-तात्पर्यपर्यवसानेन साऽनेन साराधिकां राधिकां यदि सूचयति स्म, तदा तदालापेन जातकौतूहलो राधाभिमुखीभूय भूयसा रागेण—**

**प्रकटय बलं गर्विण्येहि क्षिप क्षिप कन्दुका-**
**निति सरभसं स्मित्वा वीक्ष्योपसर्पति माधवे ।**
**परिवृणुत भो निष्प्रत्यूहं घ्नत घ्नत चैकदे-**
**त्यथ कलकलः पद्माक्षीणां पिकैश्च गुरूकृतः ।।१२३।।**

---

श्रीराधिका के साथ ही, श्रीकृष्ण का द्वन्द-युद्ध देखने की इच्छा से, सखियों के मण्डल में छिपकर बैठी थी। परन्तु श्रीराधिका ने, अपने कलाकौतुक से खिले हुए कटाक्षों की तरङ्गों से युक्त, श्यामा की आशङ्का से, फिसलनेवाली कान्ति से युक्त होकर, वह श्यामा, श्रीकृष्ण को दिखा दी। श्रीकृष्ण ने भी, उस श्यामा के ही वसन्तोत्सव के सुगन्धमय जल, अबीर-गुलाल आदि की धूलि प्रभृति वैभवों के द्वारा, विशेष करके उसी को पोत दिया, एवं उन्हीं वस्तुओं के द्वारा, उसके मस्तक, चोटी, कपोल तथा वक्षः-स्थल में भी लेप कर दिया (**तगि स्खलन-कम्प-गतिषु**) ।।१२१।।

श्यामासखी के साथ होते हुए उस अन्याय को देखकर, उस समय उसकी सहचरी, बकुलमाला ने, आकुलतापूर्वक आलाप प्रगट कर दिया—"अहो ! हे श्यामसुन्दर ! तुम्हारी चतुराई, निश्चितरूप से हमारे हृदय को, मानो जलाये डाल रही है। तात्पर्य—चतुरशिरोमणि होकर भी, आपको ऐसी विमुग्धता हो गई, इस बात से हमारे हृदय में सन्ताप ही हो रहा है। कारण, तुम्हारे वक्षःस्थलपर सिन्दूर की गेन्द को छोडनेवाली (राधिका) तो, अपने मुखमण्डल के द्वारा, मानो चन्द्रमा को तिरस्कृत करती हुई, हास्यरूप सफेद किरणों को, सफेद मोतियों की तरह फैला रही है। अर्थात् तुम्हारी छातीपर गेन्द का प्रहार करनेवाली राधिका तो, खिलखिलाकर हँस रही है। उसको छोड़कर, हे मोरमुकुटवाले ! मात्सर्य की बाधा से प्राप्त हुई व्यथा से युक्त होकर, तुम, इस निरपराध मेरी सखी को, व्यर्थ पीड़ित कर रहे हो" ।।१२२।।

इस प्रकार वह बकुलमाला पूर्वोक्त वचन के तात्पर्य की समाप्ति के द्वारा, 'साराधिका' (बल से अधिक) राधिका को, श्रीकृष्ण के प्रति जब सूचित कर रही थी, तब उसके भाषण से उत्पन्न हुए कौतुक से युक्त श्रीकृष्ण, राधा की ओर अभिमुख होकर, बनावटी विशाल प्रणयकोप से, "हे गर्विणि ! राधिके ! अब मेरी ओर आओ, और अपना बल प्रगट कर दो। गुलाल की गेन्दों को बारम्बार मेरे ऊपर फेंको" इस प्रकार कहकर, हर्षपूर्वक मुसकाकर एवं निहारकर, जब राधिका के निकट आ रहे थे, तब कमल-नयनी गोपियों के "अरी सखियो ! श्यामसुन्दर को चारों ओर से घेर लो, एवं निःशङ्क होकर, निर्विघ्नतापूर्वक एक ही साथ गेन्दों के द्वारा बारंबार प्रहार करो" इस प्रकार के कोलाहल को, कोयल-पक्षियों ने और भी अधिक बढ़ा दिया। तात्पर्य—उनकी सहायता के लिये, कोयल भी कूजने लग गईं।

तथा सति स तिलकायमानो रसिकसभानां सभानां नववधूनां वृन्देन वन्दीकृत इव यदा समजनिष्ट, तदा—

आकीर्णः कतिभिर्विलासरजसां पूरैः पराभिर्हतः
पौष्पैः कन्दुकसञ्चयैश्च कतिभिर्माणिक्यशृङ्गस्रुतैः ।
सिक्तः कुङ्कुम-चन्दनादि-सलिलैरप्येक एव स्वयं
श्रीगोपेन्द्रसुतः सलीलमसकृद् विद्रावयामास ताः ॥१२४॥

ततश्च, मधुमहमहसैव द्रावितायां त्रपायां, सहजसदनुरागावेगकण्डूलचित्ताः ।
पुनरपि युगपत्ताः साहसेनाऽतिभूम्ना, प्रियमथ परिवव्रुश्चन्द्रिकावत् पयोदम् ॥१२५॥

ततश्च, मातङ्गीप्रमुखो गणः सरभसं वीणादि-नानाविध-
ध्वानध्मातहरिन्मुखो व्यरचयद् गानं वसन्तोचितम् ।
रोलम्बाश्च पिकाश्च चित्रविहगाश्चान्ये कलं तुष्टुवु-
र्नृत्यद्वातगुरूपदेशवशतो लास्यं व्यधुर्वीरुधः ॥१२६॥

---

श्लेषपक्षे—उन कोयल-पक्षियों ने, अपनी ध्वनि की अपेक्षा, गोपियों के कलकल के माधुर्य को अधिक मानकर, मानो उसको अपना गुरु ही बना लिया ॥१२३॥

उस प्रकार की स्थिति में, रसिकों की सभा के तिलकस्वरूप, वे श्रीकृष्ण, कान्तियों से युक्त नवीन गोपियों के समूह के द्वारा, जब कारागार में पड़े हुए व्यक्ति के समान बन गये, तब वे श्रीकृष्ण, कुछ गोपियों ने अबीर-गुलाल आदि विलासमयी धूलियों के प्रवाहों के द्वारा व्याप्त कर दिये; एवं दूसरी गोपियों ने पुष्पों के द्वारा बनाई हुई गेन्दों के समूह के द्वारा ताड़ित कर दिये; तथा कुछ गोपियों ने मणि-माणिक्य आदि से जड़ी हुई पिचकारियों के द्वारा बहनेवाले केसर एवं चन्दन आदि से मिले हुए जलों के द्वारा भिजा दिये गये। ऐसी स्थिति में भी, स्वयं अकेले श्रीकृष्ण ने, उन गोपियों को लीलापूर्वक बारंबार दूर भगा दिया ॥१२४॥

उसके बाद, मानो वसन्तोत्सव के तेज के द्वारा ही, लज्जादेवी जब दूर भगा दी गई, तब वे गोपियाँ, स्वाभाविक श्रेष्ठ अनुराग के आवेग के कारण, आन्तरिक खुजली पैदा करनेवाले चित्त से युक्त होकर, अतिशय विशाल साहस के द्वारा, अपने प्रियतम को फिर भी एकसाथ घेरने लग गई। उस समय वे गोपियाँ, मेघ को घेरनेवाली चन्द्रिका के समान शोभा पा रही थीं। यहाँपर श्रीकृष्ण, मेघस्थानीय हैं; एवं अनन्त गोपियाँ, अनन्त चन्द्रिकास्थानीय हैं। उस समय की झाँकी अपूर्व ही होगी ॥१२५॥

उसके बाद, मातङ्गीदेवी आदि गायनाचार्याओं का गण, हर्ष एवं वेगपूर्वक वीणा आदि अनेक प्रकार के बाजाओं की ध्वनियों के द्वारा, दिशाओं के मुखों को प्रतिध्वनित बनाकर, वसन्तकाल के योग्य गायन की रचना करने लग गया। एवं भ्रमरगण, कोकिलगण, तथा शुक आदि अनेक दूसरे चित्र-विचित्र पक्षीगण, मधुर एवं अव्यक्त ध्वनि से, मानो स्तुति करने लग गये। तथा नाचते हुए वायुरूप गुरुदेव के उपदेश के वशवर्ती होकर, मानो लताएँ भी नाचने लग गई ॥१२६॥

परतश्च, नानायन्त्रमवादयन्त कतिचित् केचिद् वसन्तं जगुः
केचिद् गन्धरजांसि कन्दुकचयानन्योन्यमाचिक्षिपुः ।
श्रीकृष्णानुचरोत्करेषु सुबलश्रेष्ठेषु हृष्टान्तरो
हासैकप्रणयी वटुः पटुरटन्नुल्लासनृत्यं व्यधात् ॥१२७॥

एवं सति, मदकलकलविङ्कीकुलकलकमनीयझङ्कारि-कङ्कणमुखरकरकमलमुन्नीय भुजमृणालदण्डमुद्धन्तुमुद्दण्डित-हृदयाभिरबलाभिरभिरम्यमभितोऽभितोऽभिहन्यमानः प्रणयितमाऽबला-बलात्कार-सुख-चमत्कार-कारणक-रणकलहे पराजयं जयं मन्यमानो मानोचितं चरितं नाऽऽचरन्निव सावहित्थमित्थमिन्दुमुखो विग्लानिमिवाऽभिनयन् यदि क्षणमुत्तरत-परतरप्रभावो बभूव, तदा—

काचिद् वंशीमपहृतवती कापि पानीययन्त्रं
काचित् पौष्पं धनुरनुपमं बाणजालं च काचित् ।
अप्यन्यस्यां कुतुककलया मण्डनान्याहरन्त्यां
भ्रूभङ्गेन स्मितसुरुचिना राधिका बाधिकाऽऽसीत् ॥१२८॥

ततस्तु, स्वाञ्चलेन घुसृणादिकपङ्कान्, स्वेदवारि च शनैः क्षपयन्त्या ।
यत् पपे मधुरिमाऽस्य दृशा तद्, वीरपानमिव जातममुष्याः ॥१२९॥

---

और श्रीकृष्ण की सेना की ओर, सुबलसखा ही जिनमें श्रेष्ठ है, श्रीकृष्ण के उन सखाओं के समूह में, कुछ सखा तो अनेक प्रकार के बाजे बजाने लग गये; कुछ वसन्तराग गाने लग गये; एवं कुछ सखा, सुगन्धमय गुलाल आदि की धूलियों को, तथा गुलाल या पुष्पों के द्वारा बनी हुई गेन्दों के समूह को, आपस में फेंकने लग गये। उस समय इस प्रकार के वसन्तोत्सव को देखकर, जिसका हृदय प्रफुल्लित हो रहा था, एवं केवल हास्यरस में ही प्रेम रखता था, वही 'कुसुमासव' (मधुमङ्गल)-नामक ब्रह्मचारी, सुमधुर ध्वनि करता हुआ, उल्लासमय नृत्य करने लग गया ॥१२७॥

ऐसी स्थिति में, मदमत्त चिड़ियाओं के समूह की सुमधुर ध्वनि से भी सुन्दर, मनोहर झङ्कार करनेवाली चूड़ियों से ध्वनि करनेवाले, अपने-अपने करकमल को ऊपर की ओर उठाकर, जो कि भुजारूप मृणालदण्ड से युक्त था। अतएव, श्रीकृष्ण की ताड़ना करने को उद्दण्ड हृदयवाली गोपाङ्गनाओं के द्वारा, रमणीयतापूर्वक चारों ओर से ताड़ित हुए श्रीकृष्ण, अतिशय प्रेमवाली अबलाओं के द्वारा किये गये बलात्काररूप सुखमय चमत्कार के कारणरूप रणमय कलह में अपनी पराजय को ही विजय मानते हुए, एवं अहङ्कार के योग्य चरितका-सा आचरण न करते हुए, एवं इस प्रकार चन्द्रमा की अपेक्षा, सुन्दर मुखवाले होकर भी, अपने आकार को छिपाकर, विशिष्ट ग्लानिका-सा दृश्य दिखाते हुए, क्षणभर के लिये जब सर्वोत्कृष्ट प्रभाव से रहित-से बन गये, तब किसी गोपी ने, उनकी वंशी चुरा ली; किसी ने उनकी पिचकारी छीन ली; एवं किसी ने पुष्पों के द्वारा बना हुआ अनुपम धनुष् ही छीन लिया; तथा किसी ने बाणों का समूह छीन लिया; इसी प्रकार दूसरी कोई गोपी, अपनी कुतुकमयी कला से, जब आभूषणों का अपहरण कर रही थी; तब मन्दमुसकान की शोभा से पूर्ण अपनी भौंह के इशारे से, श्रीमती राधिका, उसकी बाधक हो गई; अर्थात् राधिका ने, उसको इस कार्य से रोक दिया ॥१२८॥

पुनश्च, आकृष्य सख्याः करपद्मकोषात्, ताम्बूलवीटीः स्वयमाशयन्ती ।
भ्रूभङ्गिसङ्गीङ्गितविज्ञया तं, सा श्यामयाऽवीविजदात्मनाथम् ॥१३०॥

एतस्मिन्नेवाऽवसरे स रेणुरूषिततिरश्चीनीकृताऽवटुः वटुरवलोक्य विरचितोत्साह-साहसिक्यमुच्चैःस्वरं जगर्ज गर्जदम्बुवाह इव—'ही ही जितमस्माभिर्यदियं सर्वोत्तमानन्त-माहात्म्या भो वयस्यवृषभाः! वृषभानुसुता सुतानितगर्वापि पराजिता राजितारं विजयमहसा महसालसं प्रियवयस्यमस्माकं स्माऽकम्पिताऽनुगृहीतदास्यरसेव सेवते । किमतः परं परं कौतुकम्, उचितमेवैतत् यस्य मया धीसचिवता बताऽङ्गीक्रियते, तस्य कथं पराजयो राजयो हि जयसम्पदामेव' इति परमतृप्तः सुखभुजा भुजावुद्यम्य नरीनृत्यते स्म । तस्य तया प्रतिभयोभयोरेव पक्षयोरक्षयो रभसः समजनि । समजनितसन्तोषया देव्यापि वार्षभानव्या नव्या हारयष्टिः प्रसादीचक्रे ॥१३१॥

---

उसके बाद तो, अपने अञ्चल के द्वारा, केसर आदि के कीचड़ों को एवं पसीने के जल को, धीरे-धीरे दूर करती हुई राधिका ने अपने नेत्रों के द्वारा श्रीकृष्ण की मधुरिमा का जो पान कर लिया, वह मधुरिमा का पान तो, श्रीमती राधिका के लिये, मानो वीरपान के समान ही हो गया (युद्ध से पहले अथवा पीछे, योद्धाओं के द्वारा किया गया, मधु आदि का पान ही, वीरपान कहलाता है)। इस श्लोक में "प्रतिद्वन्द्वी योद्धा के पराजित हो जानेपर, विजयी योद्धा के द्वारा, कृपापूर्वक स्वयं ही किया गया, सेवा का उपचार, उसकी लज्जा का वर्धक ही होता है" यह तो प्रकटित अर्थ व्यञ्जित हो रहा है; वास्तविक गूढार्थ तो, यह प्रकाशित हो रहा है कि, उस प्रकार से राधिका के द्वारा स्वयं की हुई सेवा के बहाने, मानो निःशङ्कतापूर्वक, अपने चिरसञ्चित मनोरथ की सफलता का ही सम्पादन हो गया ॥१२९॥

और उसके बाद, अपनी सखी के करकमल की कलिका से खींचकर, पान की बीड़ियों को स्वयं खिलाती हुई, राधिका ने, भौंह की तरङ्गों के सङ्गवाले इशारे को जाननेवाली, श्यामासखी के द्वारा, अपने प्राणनाथ श्रीकृष्ण का बीजना करवा दिया; यही समयोचित सेवा का भाव है ॥१३०॥

इसी अवसर में, गुलाल आदि की धूलि से धूसरित, अतएव नीची गरदनवाला कुसुमासव ब्रह्मचारी, श्रीकृष्ण की सेवा में संलग्न राधिका को देखकर, बनावटी उत्साह एवं साहस के भावपूर्वक, गर्जना करनेवाले मेघ की तरह, ऊँचेस्वर से गर्जना करने लग गया । यथा—"ही ! ही ! हे सुबल आदि श्रेष्ठ सखाओ ! हमारी विजय हो गई । क्योंकि देखो, यह जो वृषभानुनन्दिनी है, इसका माहात्म्य सर्वोत्तम एवं अनन्त है; एवं जिसका गर्व भी सुविस्तृत है; इतनेपर भी, आज यह, हमारे सखा के द्वारा पराजित हो गई है । अतएव यह, विजय के तेज से शोभायमान, एवं बसन्तोत्सव को पाकर, आलस्य से युक्त, हमारे प्रियसखा की सेवा, दास्यरस को ग्रहण करनेवाली दासी की तरह, निश्चल होकर, स्वयं ही कर रही है । अतः इससे परे, दूसरा उत्कृष्ट 'कौतुक' (तमाशा) और कौन-सा हो सकता है ? यह भी उचित ही है । क्योंकि, जिसका मन्त्रित्व, हर्षपूर्वक मैंने अङ्गीकार कर लिया, उसका पराजय, भला किस प्रकार हो सकता है ? उसके लिये तो, विजय की सम्पत्तियों की श्रेणियाँ ही प्राप्त हो जाती हैं ।" इस प्रकार कहकर (**सुखस्य भुक् भोगस्तया, सुखानुभवेन हेतुना इत्यर्थः**) सुख के अनुभव से परमतृप्त होकर, दोनों भुजा उठाकर, बारंबार नाचने लग गया । 'कुसुमासव' (मधुमङ्गल) की, भाँड की तरह गप्प हाँकना, एवं नाचना आदि रूपवाली, उस प्रतिभा के द्वारा, सखा-सखीरूप दोनों ही पक्षों में, अक्षय 'रभस' (हर्ष)

**इत्येवं चिरविहरण-रणपरिश्रमालस-लसदवसाद-सादरसेव्यमानवपुषां तेषां तासां च माधुरी-धुरीण-तात्कालिकरुचिररुचि-रसतरङ्गमालोक्य वनदेवता देवता च सा मातङ्गी सङ्गीतस्य सात्मश्लाघमुल्लाघमुल्लाघवाऽभावतो भावतोऽपि सहजादुत्सवविराममेवाऽभिराम-मेवाऽभिरुचितं मन्यन्ते स्म ॥१३२॥**

**विश्रान्ते च तस्मिन् वसन्तोत्सवे स वेणुपाणिः सह सहचरैर्मिलितोऽलितोषझङ्कार-मुखरवनमालो वनमालोत्तमच्छायामवलम्ब्य नवमधुमहामहानन्दभरोद्गारपरिमलेन विरचय-न्नितरेतरतरलिमानमानन्द ॥१३३॥**

**सा च सकला सकलाभीरकिशोरीशोरीकृतखेलनविरामा रामानुजसङ्गसङ्गत-परमानन्दनन्दथुमालिमालिकाभिः सह सहर्षमनुभवन्ती स्वरमण-रमणमाकन्दमाकन्दकन्दलित-**

---

उत्पन्न हो गया। उस मधुमङ्गल के कार्य से परमसन्तुष्ट हुई वृषभानुनन्दिनी श्रीराधादेवी ने भी, नवीन हारों की लड़ी, उसके लिये प्रसादरूप में दे दी ॥१३१॥

इस प्रकार बहुत समयतक, विहार एवं क्रीडायुद्ध के परिश्रम से उत्पन्न हुए आलस्य से, शोभायमान शिथिलता से युक्त होने के कारण, जिनके शरीरों की सेवा आदरपूर्वक की जा रही थी, उन सखा एवं सखियों की माधुरी में अग्रगण्य, उस समय की सुन्दर शोभा की रसमयी तरङ्ग को देखकर, श्रीवृन्दा आदि वनदेवियाँ तथा सङ्गीत की अधिष्ठात्री देवता वह मातङ्गीदेवी, ये सब मिलकर, आत्मश्लाघापूर्वक, अर्थात् अपने को कृतकृत्य मानकर, एवं 'उल्लाघ' (निर्विघ्न या नीरोगता)पूर्वक, परमश्रेष्ठता के कारण, तथा श्रीराधा-कृष्ण में स्वाभाविक भाव के कारण, वसन्तोत्सव की समाप्ति को ही, समयानुसार रमणीय और रुचिकर मानने लग गई ॥१३२॥

उस वसन्तोत्सव के समाप्त हो जानेपर, वे वंशीधर, मित्रों से सम्मिलित होकर, भ्रमरों की हर्षमयी झङ्कार से प्रतिध्वनित हुई वनमाला से युक्त होकर, (यह वनमाला नवीन ही थी, श्रीकृष्ण का शृङ्गार करते समय श्रीराधिका ने, स्वयं अपने हाथों से ही पहनाई थी; क्योंकि, पहली वनमाला तो खेलने में ही छिन्नभिन्न हो चुकी थी) श्रीवृन्दावन के वृक्षों की श्रेणी की उत्तम छाया का आश्रय लेकर, नवीन वसन्त के महान् उत्सव में होनेवाले आनन्द की अधिकता के 'उद्गार' (परस्पर कथन)रूप आकर्षक सुगन्ध के द्वारा, परस्पर की चञ्चलता की रचना करते हुए स्वयं आनन्दित हो गये ॥१३३॥

**(तत उरीकृतखेलनविरामा सकलानां आभीरकिशोरीणां समस्तगोपकिशोरीणां ईशा, स्वामिनी सा श्रीराधापि रामानुजस्य श्रीकृष्णस्य संगेन सङ्गतस्य प्राप्तस्य परमानन्दस्य नन्दथुं समृद्धिं अनुभवन्ती, तत्तत्-खेलाकौतुकोद्गारेणाऽऽस्वादयन्ती, स्वरमणस्य श्रीकृष्णस्य रमणमा विहारसम्पत्तिः सैव कं सुखं तद्ददातीति स चासौ माकन्देन आम्रवृक्षेण कन्दलितश्च यो वासन्तीमण्डपस्तत्रैव कृतो विश्रामो यया सा। तेन वनदेवतोपनीत-विविध-मधुरफल-भोजनानन्तरं निजसहचरगणेषु सुप्तेषु तत आगतस्य कृष्णस्य, वासन्तीमण्डपे तया सह नियत-विहारोऽपि व्यञ्जितः)** तथा वसन्तोत्सव के क्रीडायुद्ध के विराम को अङ्गीकार करनेवाली, एवं सकल कलापरिपूर्ण एवं समस्त गोपकिशोरियों की स्वामिनी, श्रीमती राधिका ने, श्रीकृष्ण के सङ्ग से प्राप्त हुए परमानन्द की सम्पत्ति को, सखियों की श्रेणी के साथ मिलकर, सहर्ष

**वासन्तीमण्डपकृतविश्रामा मातङ्गीवर्गमाहूय सबहुमानमानम्य पारितोषिकतोषिकमनीयमानसं कारयित्वा विसर्जयामास ॥१३४॥**

**इत्यानन्दवृन्दावने कैशोरलीलालताविस्तारे वसन्तोत्सवो नाम चतुर्दशः स्तवकः ॥१४॥**

## पञ्चदशः स्तवकः

### श्रीगोवर्धनधारण-लीला

**इत्येवंविधेन विविधेन विलासेनाऽनाविलासेनाऽनाविष्कृतवैमुख्येन मुख्येन वृन्दावनान्तरङ्गिणा रङ्गिणामग्रणी रसवानूढाऽनूढादिभिराभी रराजाऽऽभीरराजात्मजोऽयं तिथीः कतिथीः कलानिधिरिव ताराभिराभिराम्येण। वासरे तु सह सहचरसमुदयेन रसमुदयेन गोचा गोचारणकौतुकेन कुमारयानास, मारयामास च कदाचिदमरविद्विषो विद्विषोपमान् ॥१॥**

---

अनुभव में लाकर, अपने स्वामी श्रीकृष्ण के विहार की सम्पत्तिरूप सुख को देनेवाले, एवं आम के वृक्षों के द्वारा अकुरित, माधवीलता के मण्डप में कुछ देर विश्राम करके, मातङ्गीदेवी के वर्ग को बुलाकर, विशेष सम्मानपूर्वक नमस्कार करके, पारितोषिक से सन्तुष्ट एवं सुन्दर मनवाला बनवाकर, बिदा कर दिया। [सबको बिदा कर देने के बाद, श्रीवृन्दादेवी के द्वारा लाये गये, अनेक प्रकार के सुमधुर फलों का भोजन कर लेने के अनन्तर, सभी सखाओं के सुखपूर्वक सो जानेपर, वहाँ से माधवीलता के मण्डप में आये हुए श्रीकृष्ण का, श्रीराधिका के साथ ऐकान्तिक विहार भी व्यञ्जित होता है] ॥१३४॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित–श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कैशोरलीलालताविस्तारे
वसन्तोत्सवो नाम चतुर्दशः स्तवकः
सम्पूर्णः ॥१४॥

## पन्द्रहवाँ स्तवक

### श्रीगोवर्धनधारण-लीला

इस पन्द्रहवें स्तवक में, इन्द्र के गर्व का खण्डन, श्रीगिरिराज के पर्व का मण्डन, श्रीगिरिराज के द्वारा व्रजमण्डल की रक्षा, पश्चात् सिद्धों के द्वारा श्रीकृष्ण की स्तुति, स्वजनों का विस्मय, तथा देवेन्द्रों के द्वारा स्तुतिपूर्वक गवेन्द्रपदपर श्रीकृष्ण का अभिषेक, ये सब विषय क्रमशः वर्णित होंगे।

अनुरागियों के अग्रगण्य, परमरसिक गोपराजनन्दन ये श्रीकृष्ण, पूर्वोक्त प्रकारवाले अनेक प्रकार के विलास के द्वारा, 'ऊढा' (विवाहिता), एवं 'अनूढा' (अविवाहिता)रूप गोपियों के साथ, कितनी ही तिथियोंतक, ताराओं के साथ चन्द्रमा की तरह, लीला करते हुए शोभा पाते रहे। (**अनाविलः निर्मलः आसः शोभा यतस्तेन 'अस दीप्तौ' अतएव न आविष्कृतं वैमुख्यं अलं बुद्धिर्यत्र तेन, वृन्दावनान्तर्वृन्दावन-मध्ये अङ्गिना उपयुक्त बह्वङ्गसहितेन, अभिरामस्य भाव आभिराम्यं तेन**) उनका वह लीलामय विलास

**इन्द्रगर्व-खण्डनम्**

**ततः परमनिर्वृतानेकदाऽनेकदाक्षिण्यदयावतो यावतो बल्लवान् बल्लवराजमुखानभिमुखानभि शतमखमखमखण्डसमारम्भानरंभानवतो नवतोषाननेकप्रकारां सामग्रीमग्रीयामाहरतो विलोक्य वयोवृद्धावृद्धानादाय कृतसभं सभङ्गि पितरमुवाच श्रीकृष्णः,—'आर्यपादाः ! किं नामाऽयं महो महोदारः, काऽस्य वा देवता बताऽस्य, को वाऽऽचार्यो वाचाऽऽर्योऽस्य, कं वा विधिमधिमन्यध्वे, किंप्रयोजनोऽयं जनो यन्त्रित इव सर्वतो धावति, मेधावति मे हृदये किमपि न प्रतिभाति, प्रतिभातिरेको हि वर्षीयसामेव, यदि बालतया मदीयमप्रकाशनार्हम्, नार्हन्तु तदा प्रकाशयितुम्, उत चेदुपैति कथ्यतां, कथ्यतां तदा तदाऽऽकरः; गुप्ता हि वार्ता सुहृदि हृदि च दुरपनोदा नोदासीने विपक्षेऽपक्षेपणीया भवति ।।'२।।**

---

परमनिर्मल था, अतएव कहने, सुनने, एवं करने की विमुखता को प्रगट करनेवाला नहीं था; अतएव, सर्वतोभाव से मुख्य था। श्रीवृन्दावन के मध्य में तो भक्तों के उपयोगी बहुत-से अंशों से युक्त था, एवं परममनोहर था। श्रीकृष्ण, दिन में तो अपने मित्रमण्डल के साथ, गोचारणरूप कौतुक से क्रीडा करते रहते थे। वह मित्रमण्डल भी, अपने विशुद्ध सख्यरस के द्वारा, श्रीकृष्ण को आनन्द पहुँचानेवाला था, एवं (**गां धेनुं पृथ्वीं च अञ्चतीति तेन गोचा। विदां विदुषां कृते विषोपमान् दैत्यान्**) गोगण के पीछे-पीछे, पृथ्वीपर विचरण करनेवाला था। उसी गोचारण कौतुक में, श्रीकृष्ण, कभी-कभी भगवत्-तत्त्ववेत्ताओं के लिये, विष के समान प्रतीत होनेवाले देवद्वेषी दैत्यों को, अनायास मारते रहते थे ।।१।।

**इन्द्र के गर्व का खण्डन**

उसके बाद एक समय, परम प्रसन्नता से युक्त, एवं अनेक प्रकार की सरलता के कारण, दया से युक्त, एवं इन्द्र के यज्ञ को लक्ष्य बनाकर, अखण्ड समारम्भ से युक्त, विशेष दीप्ति से युक्त, उत्सव के आगमन के कारण, नवीन हर्ष से युक्त, गोपराज श्रीनन्द आदि जितने भी गोप थे, उन सबको अनेक प्रकार की श्रेष्ठ-श्रेष्ठ सामग्री को लाते हुए देखकर, तथा अपनी ओर मुख करनेवाले देखकर, श्रीकृष्ण, वयोवृद्धि में बढ़े-चढ़े जनों को लेकर, सभा करनेवाले पिताजी के प्रति, कुछ टेढ़ेपन की तरङ्ग को लेकर बोले—"हे पूज्यपाद पिताजी ! जिसमें सभी गोप, उत्साहपूर्वक लगे हुए हैं; अतः, महान् महिमावाला यह महोत्सव कौन-से नामवाला है ? इसका देवता कौन है ? (**वाचा आर्यः प्रमाणवचनकः**) एवं प्रामाणिक वचनोंवाला इसका आचार्य कौन है ? और इस महोत्सव की कौन-सी विधि को, तुम सब मानते हो ? और इसका प्रयोजन क्या है ? जिससे कि यह समस्त जनसमुदाय, नियन्त्रित की भाँति, चारों ओर दौड़ रहा है। यद्यपि मैं, धारणावती बुद्धि से युक्त हूँ, तथापि मेरे हृदय में तो, इसका कुछ भी रहस्य प्रतीत नहीं हो रहा है।" यदि कहो कि, (**परेङ्गितज्ञानफला हि बुद्धयः**) "दूसरे के इशारे को पहचान लेना ही, बुद्धियों का फल है" इस उक्ति के अनुसार, अपनी बुद्धि की प्रतिभा के द्वारा ही समझ लो। क्योंकि, तुम्हारी बुद्धि के लिये कौन-सा विषय अगम्य है ? इसके उत्तर में, मैं कहता हूँ, "देखो, पिताजी ! नई-नई बातों को सोचनेवाली प्रतिभा का 'उद्रेक' (वृद्धि) तो, वयोवृद्ध पुरुषों को ही होता है, मैं तो, अभी बालक ही हूँ। यदि बालक होने के कारण, यह विषय, मेरे निकट प्रकाशित करने के योग्य नहीं है, तब तो आप, भले ही प्रकाशित करने के लिये योग्य मत बनो। और यदि यह विषय, मेरे सामने कहने की योग्यता को प्राप्त कर रहा है, तो उसके 'आकर' (मूलकारण) को स्पष्ट कह दीजिये।" यदि कहो कि, तुम तो बालक होकर भी, महाबुद्धिमान् हो, तुम में बालकपने का कोई दोष नहीं है, तथापि यह बात तो, अतिशय

**इति विरतवचनरचने नेदीयसि च सिचयाऽऽसनमध्यासीने च तनये नयेन सादरदर-हसित-सितदशनमहोमहोल्लासेन पीयूषपीयूषपीनधौतमिव श्मश्रुभरं जनयन् नयन्नपि तमङ्क-मनङ्कमिव सुधाकरं वसुधाकरम्बितमथाऽऽभीरराजो रराजोपक्रम्य वचनरचनाम् ॥३॥**

**'तात ! सातत्यतन्यमानमान एष नः कुले निराकुले निराविलः परम्परापरायण आचार आचारणादि-परिगीतः समुन्मीलति, यदस्माकं हि गोधनं धनम्, तच्च घासघासमात्र-जीवनम्, स च घासोऽनघासो न भवति विना वृष्टिम्, सा च दुर्बला बलाहकानन्तरेण, ते च नात्मवशाः पुरन्दरदरतः। अतस्तदीयं महमहमुपपादयन्नस्मि, अनेनसाऽनेन साधुनाऽधुना विधीयमानेन महेन प्रीति-सुमनसा सुमनसामधिपेन तेन प्रतिवर्षं वर्षं सुरीत्या सम्पाद्यते ॥४॥**

**तथा सम्प्रति सम्प्रतिपत्तिकारिणा भवितव्यम्। रीतिरीदृश्येव तेषां मानवतां मानवतां गतस्य समाराधनप्रिया न प्रियाय मन्यन्ते स्वर्गीयगीयमानमपि सुधादिकं ते।**

---

गोपनीय है। इसके उत्तर में, मैं कहता हूँ कि, "देखो, पिताजी ! गुप्त बात भी, हितैषी-मित्र के निकट, एवं अपने मन के निकट, छिपाई नहीं जा सकती। इसलिये हितैषी-मित्र तो, अपने हृदय से भी अन्तरङ्ग माना जाता है। हाँ ! गुप्त बात, उदासीन-व्यक्ति के निकट एवं अपने बैरी के निकट, फैलाने योग्य नहीं होती। तात्पर्य—मैं तो व्रजवासी मात्र का निरपेक्ष-मित्र हूँ, एवं तुम सबके हृदय के समान हूँ। अतः, मेरे सामने तो, यह गुप्त बात भी, प्रकाशित कर देने योग्य है" ॥२॥

इस प्रकार कहकर, वचन की रचना से, 'विरत' (चुप) होनेवाले, पहले अति निकट खड़े होनेवाले, पश्चात् वस्त्र के आसन के ऊपर बैठनेवाले, पुत्र श्रीकृष्ण, जब सामने उपस्थित हो गये, तब गोपराज श्रीनन्दजी, अपने लाला की नीति से चकित होकर, आदर एवं सङ्कोच के सहित, उत्पन्न हुई हँसी एवं सफेद दन्तपंक्ति, इन दोनों के तेजों के महान् उल्लास से, अपनी डाढ़ी-मूँछों के भार को, **(पीयूषो नवदुग्धं स एव पीयूषं अमृतं तेन पीनं पुष्टं यथास्यात्तथा धौतं क्षालितमिव, स्वभावतस्तिल-तण्डुलितमपि श्मश्रुभरं हसन-दशन-कान्त्या सर्वशुक्लमिव कुर्वन्नित्यर्थः। "पीयूषोऽभिनवं पयः" इत्यमरः)** नवीन दुग्धरूप अमृत के द्वारा, मानो पुष्टिपूर्वक धुला हुआ-सा करते हुए, एवं अपने लाल, उन श्रीकृष्ण को, भूमि में सम्मिलित निष्कलङ्क पूर्णचन्द्रमा की तरह, गोदमें लेकर, अपने वचनों की रचना को आरम्भ करके सुशोभित हो गये ॥३॥

"देख, लाला कन्हैया ! आकुलता से रहित, हमारे कुल में, परम्परा से आनेवाला, यह जो निर्मल आचार है, इसका सम्मान, हमारे पूर्वजों के द्वारा, निरन्तर विस्तारित किया गया है। और यह आचार, आचरण आदि के द्वारा भी प्रशंसित होकर, प्रकाशित हो रहा है। क्योंकि, हमारा धन तो, गो-धन ही है। उस गो-धन का जीवन भी, घास के 'घास' (भक्षण)मात्रपर टिका हुआ है। निर्विघ्नता-पूर्वक ठहरनेवाला वह घास भी, वर्षा के बिना नहीं होता है। वह वर्षा भी, मेघों के बिना दुर्बल ही है। एव वे मेघ भी, इन्द्र के भय से स्वतन्त्र नहीं हैं। इसलिये मैं, इन्द्र के यज्ञ का सम्पादन कर रहा हूँ। अतः, अब किये जानेवाले सुन्दर एवं निरपराध, इस महोत्सव के द्वारा, उत्पन्न हुई प्रीति से सुन्दर मनवाला, देवाधिपति इन्द्र, प्रतिवर्ष, सुन्दर रीति से वर्षा करता रहता है ॥४॥

**स्वसम्पदापदारोहणपरापि समाराधिताऽऽधितानवं नवं नवमीहते हि देवता, अनाराधिता-ऽऽधितादवस्थ्यमेव ।।'५।।**

**अथ तदाकर्णनकर्णनवकषायताऽऽयताऽपि न केनापि यथा यथार्थभावेन लक्ष्यते, तथा कृताऽवहित्थमित्थमिदमतिमधुमधुरतरतरङ्गितरिमतविस्मितविविधजनमनोमनोज्ञतमं किमपि सम्मोहजनकं जनकं यदवादीदवादीव मीमांसावादं सविवादं स विधाय तदतिचित्रम् ।।६।।**

**तथा हि—'अहो अहोनाथसदृशामीदृशामीशतुल्यानां वः खलु सुखलु सुबहुलमविचारि चारित्र्यम्, यतः कर्मणैव जन्तव उत्पद्यन्ते, विपद्यन्ते, विद्यन्ते च । यो हि यदा यदाचरति कर्म, तदेव देवता, देवतान्तरं नाम नाऽऽमनन्ति सन्तः ।।७।।**

---

"इन्द्र, जैसे पहले हमारा योग-क्षेम सम्पादन करता था, उसी प्रकार वह अब भी, हमारा योग-क्षेम सम्पादक बन जायगा (**सम्प्रतिपत्तिकारिणा योगक्षेमसम्पादकेन**)। यदि कहो कि, अमृत का भोजन करनेवाले देवताओं को, तुम्हारे दिये हुए हविष्यान्न में, क्या प्रीति हो सकती है ? तो इसके उत्तर में, मैं कहता हूँ कि, "देख, बेटा ! दूसरे साधारण जनों को भी, मान देनेवाले उन देवताओं की ऐसी ही रीति है कि, वे, मनुष्यता को प्राप्त हुए व्यक्ति के द्वारा किये गये, आराधन को प्रिय मानते हैं, तथा स्वर्ग में रहनेवाले जनों के द्वारा प्रशंसित अमृत आदि को भी वे देवता, अपनी प्रसन्नता के लिये नहीं मानते हैं। यदि कहो कि, देवता भी तो, असुर आदिकों के उपद्रव के वशीभूत होकर, मनुष्यों की तरह, सुख-दुःख में तल्लीन से दिखाई देते हैं, उनमें क्या विशेषता है ? इसके उत्तर में, मैं कहता हूँ कि, यह बात सत्य है, तो भी (**स्वस्याः सम्पदः आपदश्च कदाचित् दिष्टवशात् आरोहणपरापि देवता समाराधिता सती आधेर्मनः-पीडायास्तानवं क्षीणत्वं आराधक-जनस्य ईहते चेष्टते कुरुते इत्यर्थः। अनाराधिता देवता तु आधेस्तादव-स्थ्यमेव करोतीत्यर्थः**) कदाचित् भाग्य के कारण, अपनी सम्पत्ति या विपत्ति को चढ़ाने में तत्पर हुआ देवता भी, आराधन करनेपर, आराधक-जन के मन की पीडा की नई-नई क्षीणता ही करता रहता है। आराधन न किया हुआ देवता तो, अनाराधक-जन के मन की पीडा को, उसी स्थिति में करता रहता है, घटाता नहीं" ।।५।।

उसके बाद श्रीकृष्ण ने, श्रीनन्दबाबा के वचनों के सुनने से, अपने कानों में, नवीन कषैलापन यद्यपि खूब बढ़ गया था, तो भी यथार्थभाव से वह कषैलापन, जिस प्रकार किसी को भी ज्ञात न हो, उसी प्रकार से, अपने आकार को छिपाकर, अपने पिताजी के प्रति, जो कुछ कहा था, वह कथन, 'यह इसी भाव से युक्त है' यह निश्चित नहीं हो रहा था, एवं मधु से भी अत्यन्त मधुर तरङ्गों से युक्त जो मन्दमुसकान, उसी के द्वारा चकित हुए अनेक प्रकार के जनों के मनों को, अतिशय रोचक लग रहा था, एवं सभी को विमोहित करनेवाला था, तथा प्रतिवादी की तरह, मीमांसा के वाद को विवाद के सहित करके ही कहा था, अतएव वह कथन, अत्यन्त विचित्र था ।।६।।

उस कथन से पहले, श्रीकृष्ण के मन में जो विचार आया, उसके दो श्लोक, श्रीविश्वनाथ चक्रवर्ती महाशय की टीका में, इस प्रकार के मिलते हैं, यथा—

**ऐश्वर्यशक्त्या सहसा निवेदितो, निजप्रभुः स्वाऽवसरप्रवीणया।**
**चिकित्सितुं दुर्मतिशक्रदुर्मदं, परामर्शाऽथ स गोपशर्मदः ।।१।।**

ईहितहिताहितातिरिक्त-फलदानासमर्थमर्थयन्तां के नाम देवतान्तरम् ? तान्तरंहसो हि कर्मातिरिक्तां देवतां मन्यन्ते ॥८॥

नाप्यन्तर्यामी यामीरयति क्रियां तामेव करोति जन्तुः, वस्तुतस्तु यथाविध एव कश्चित् स्वभावो हि स्वभावो हिताहिताचरणप्रवर्तकः, किं तत्राऽन्तर्यामियामिकतया ॥९॥

न ह्रीश्वर एव जगदुत्पादयति, विपादयति, विशिष्य पालयति, अपि तु तस्योत्पादक-विपादक-विपालकानि रजस्तमःसत्त्वानि, तेन रजोघना घनाः स्वभावत एव त एवमभिवर्षन्ति ॥१०॥

---

जनको नु ममापि देवतां, भजते यन्नरलीलतावशात् ।
तदिहाप्यभिमन्यते मदा-,न्मघवा यत्तदिहाऽस्मि शास्मि तम् ॥२॥

भावार्थ यह है कि, श्रीनन्दबाबा, जब श्रीकृष्ण को समझा रहे थे, तब श्रीकृष्ण की स्वाभाविकी ऐश्वर्यशक्ति ने, अपनी सेवा के अवसर में प्रवीण होकर, अपने स्वामी को 'सहसा' (अचानक) निवेदन कर दिया। गोपगणों को सुख देनेवाले, वे श्रीकृष्ण भी, उसी समय दुर्मति इन्द्र के दुर्मद की चिकित्सा करने के लिये, अपने मन में विचार करने लगे कि, "श्रीनन्दजी मेरे पिता होकर भी, नरलीला के वश में पड़कर, इन्द्ररूप देवता की सेवा कर रहे हैं। इसमें भी इन्द्र, अहङ्कार के कारण, अपने को सर्वपूज्य देवता मान रहा है। इसलिये मैं, इस विषय में उसका शासन करता हूँ।" इस भाव को मन में विचारकर, श्रीकृष्ण ने जो कुछ कहा वह कथन इस प्रकार है, यथा—

"हे पिताजी ! आश्चर्य की बात तो यह है कि, आप सब व्रजवासी, स्वभाव से ही प्रतापशाली होने के कारण, सूर्य के समान हो; एवं साधारण जनों के दुर्ज्ञेय होने के कारण, ईश्वर के समान हो; तो भी आप सबका आचरण, अतिशय सरल होने के कारण, निश्चितरूप से (**सुखलु सुखस्य लूश्छेदनं यतस्तत्, अविचारि न विचारयुक्तं च**) सुख का छेदन करनेवाला है, एवं बहुत सुन्दर होकर भी, पूर्वापर के विचार से युक्त नहीं है। क्योंकि देखो, सभी जन्तु, अपने-अपने कर्म के अनुसार जन्म लेते हैं, कर्मानुसार ही मरते हैं. एवं कर्मानुसार ही विद्यमान रहते हैं, अर्थात् सभी प्राणियों की उत्पत्ति, प्रलय, एवं स्थिति कर्म के ही अधीन है। जो व्यक्ति, जब जैसा कर्म करता है, वही देवता है। अतएव साधुलोग, कर्म के सिवाय दूसरे देवता को अभ्यास में नहीं लाते हैं ॥७॥

"और अपने द्वारा किये गये, हित एवं अहित, अर्थात् पुण्य एवं पाप के अतिरिक्त फल के देने में असमर्थ, दूसरे देवता के प्रति, अपने अभीष्ट की प्रार्थना कौन-से लोग करते हैं ? अर्थात् कोई नहीं। किन्तु (**तान्तं अशक्तं रंहो बुद्धिव्यापारादीनां वेगो येषां त एव कर्मातिरिक्तां देवतां मन्यन्ते**) जिनकी बुद्धि के व्यापार आदि का वेग, असमर्थ हो गया है, वे व्यक्ति ही, कर्म से अतिरिक्त देवता को मानते हैं ॥८॥

"कर्म, अन्तर्यामी के अधीन है" इस मत का खण्डन करते हुए, श्रीकृष्ण—"देखो, अन्तर्यामी, जिस क्रिया की प्रेरणा करता है, प्राणी, उसी क्रिया को भी नहीं करता है। वस्तुतस्तु प्राचीनकर्मों के द्वारा प्रकाशित, उस प्रकार का स्वभाव ही, जो कि अपनी कान्ति की रक्षा करनेवाला है, वही, भले-बुरे आचरण का प्रवर्तक है उस विषय में अन्तर्यामी की पहरेदारी से क्या प्रयोजन है ? ॥९॥

"एवं ईश्वर ही इस जगत् को उत्पन्न करता है, विनष्ट करता है, विशेष करके पालन करता

न च तत्र घनाऽऽगमे भुवनमुचि नमुचिसूदनो नाम देवता प्रेरिका, या खल्वाराधिताऽऽधितानवं करोति ॥११॥

किममी धराधरा वा किमेते वा नदीना न दीनास्तदाराधनं चक्रुः, कथमेतेऽव्वेतेऽव्वेते वर्षन्ति, तदलमप्रस्तुतेन शतमखमखकरणेन ॥१२॥

किञ्च, ब्राह्मणा ब्रह्मणा व्रतिनः, राजन्या राजन्यायेन शोभिनः, विशो विशोभन्ते कृष्यादिभिरवरवर्णा वरवर्णानां सेवया राजन्त इति चतुर्वर्णावस्थावस्थानव्यवस्थायां कृषि-गोरक्षा-वाणिज्य-कुसीदविशां विशां चतुष्टयी वृत्तिवृत्तिः ॥१३॥

तत्राऽस्माकं गोरक्षपक्षपरता, नेदानीं न च पुरा पुराऽवनिसर्गा, निसर्गावगाहिनी गिरिवनचरता चरतामिह नो हन्त किमनया शतक्रतुक्रतुकल्पनयाऽनयारब्धया विस्रब्धया विस्रस्तविपदा मम गिरा गिरावस्मिन् न केवलं नाम्नैव गोवर्धने गोवर्धनेऽर्थतोऽपि

---

है, यह बात भी नहीं है। बल्कि, उस जगत् के उत्पादक-विनाशक, एवं विशेषरूप से पालक तो, क्रमशः रजोगुण, तमोगुण, एवं सत्त्वगुण ही हैं। इसलिये रजोगुण से गाढ़े होनेवाले ये मेघ, अपने स्वभाव से ही इस प्रकार वर्षा करते रहते हैं। उसमें इन्द्र क्या करेगा ? ॥१०॥

"और 'भुवन' (जल) की वर्षा करनेवाले, उस वर्षा के समय में, 'नमुचि'-नामक दैत्य को मारनेवाला, 'इन्द्र'-नामक देवता ही प्रेरक नहीं है; जो कि, आराधन करनेपर, मानसिक-पीडा को कमज़ोर बना देता है ॥११॥

"और बताइये ! इन पर्वतों ने अथवा नदियों के स्वामी, इन समुद्रों ने, उस इन्द्र का आराधन किया है क्या ? अपितु, कदापि नहीं। क्योंकि ये सब, जल की दरिद्रता से दीन नहीं हैं। और मेघ भी प्रायः पर्वतों में एवं समुद्रों में ही, वर्षा क्यों करते रहते हैं ? इसलिये 'अप्रस्तुत' (अप्रासङ्गिक) इन्द्र का यज्ञ करने से कोई प्रयोजन नहीं है ॥१२॥

"किंच ब्राह्मण तो, वेद के द्वारा व्रतवाले कहलाते हैं, अर्थात् ब्राह्मण की जीविका, वेद के द्वारा ही चलती है। और क्षत्रियजन, राजकीय नीति के द्वारा, सुशोभित होते रहते हैं। एवं वैश्यजन, कृषि आदि के द्वारा, विशेष शोभा पाते रहते हैं। एवं छोटे वर्णवाले शूद्रजन, श्रेष्ठ वर्णोंवाले ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य आदिकों की सेवा से देदीप्यमान रहते हैं। इसी प्रकार चारों वर्णों की, 'अवस्था' (स्वभाव) की स्थिति की व्यवस्था में भी कृषि, गोरक्षा, वाणिज्य, 'कुसीद' (व्याज का धन्धा) इन सब में प्रवेश करनेवाले वैश्यों की तो, चार प्रकार की वृत्ति की 'वृत्ति' (सत्ता) है ॥१३॥

"उन चारों प्रकार की वृत्तियों में भी, हमारी तो, गो-रक्षा के पक्ष की ही श्रेष्ठ वृत्ति है। और हम सब गोपों का, पुरसम्बन्धी भूमि का निश्चय, न अब हैं; एवं न पहले ही था। तथा पर्वत-पर्वत में, एवं वन-वन में विचरण करने की भावना, हमारी स्वाभाविकी है। इसलिये इस व्रजभूमि में, विचरण करनेवाले, अतएव स्थायीरूप से, एक स्थानपर न रहनेवाले, हम सब व्रजवासियों के लिये, अन्याय से आरम्भ की गई, इस इन्द्र के यज्ञ की कल्पना से हाय ! क्या प्रयोजन है ? इसलिये विपत्ति को विध्वस्त करनेवाली, एवं विश्वासपूर्ण मेरी वाणी के द्वारा, इस गिरिराज में, निपुण सम्मान लाते हुए, आप सबको, क्षोभ से रहित होकर, इस श्रीगिरिराज, का ही यज्ञमहोत्सव कर देना चाहिये। यह गिरिराज, केवल

सम्मानमानयद्भिरनेनैव शतमन्युमन्युसम्भारेण निपुणमहो महोऽस्य गिरिवरस्य विधीयतामक्षोभवद्भिर्भवद्भिः ॥१४॥

सकला एव गावो दुह्यन्तामुह्यन्तामुदाराः पयोभाराः परमान्नादीनि पच्यन्ताम्, रच्यन्तां रम्याणि शष्कुल्यादीनि, कुल्यादीनि विधीयन्तां घृतमधुपानकादीनाम् ॥१५॥

मथितोदधिदधिमहोदधि-नवनवनीतसितसिताशिखरिशिखरिणी-रसालारसाऽलाघववन्तः सन्तु दिगन्ताः । गन्तारश्च सर्वे निमन्त्रयन्तु वसुधासुरान्, सुधासुरान् सुरानुपहसन्तु ते चाऽदन्तो दन्तोत्थकिरणकन्दलीभिः स्निग्धाऽऽनना न नाकपृष्ठमपि गरिष्ठं जानन्तु ॥१६॥

ऋत्विजश्चाहूयन्ताम्, हूयन्तां चाऽनला न लाघवेन दीयन्तां तेभ्यो धेनुदक्षिणाः, दक्षिणाशया ब्राह्मणभोजनाय भो जना यतन्ताम्, मुद्‌गा मुद्‌गादि-सूप-सूपचित-नानाविध-सौरभ-रभस-व्यञ्जन-व्यञ्जन-निकरकरम्बित-मिष्टमिष्ट-पिष्टकरस-निरपाय-पायसकुण्ड-कुण्डलित-मामोदनमोदनकूटं विरचय्य पाद्यादिभिर्यथाचारैरुपचारैरुपकल्पयन्तु गिरीन्द्रस्य पूजनम्, जनं जनमाश्वपाकमाश्वपाकमापतितं च पूर्णभोजनं प्रदीयतामित्येवं भूतेज्याविधौ सति—

---

नाममात्र से ही गोवर्धन नहीं हैं, किन्तु "गाः वर्धयतीति, गवां वर्धनं वा यतः स गोवर्धनः" इस व्युत्पत्ति के अनुसार, अर्थ से भी गोगण को बढ़ानेवाला है। और इसकी पूजा के लिये, दूसरी भारी सामग्री की भी नावश्यकता नहीं है। अतः (शतमन्योरिन्द्रस्य मन्युसम्भारेण यागोपकरणवृन्देन "मन्युर्दैन्ये क्रतौ क्रुधि" इत्यमरः) इन्द्र के यज्ञ के लिये जुटाई हुई, सामग्री के समूह के द्वारा ही, उसकी पूजा कर दीजिये ॥१४॥

"सभी गैयाएँ दुह लीजिये, उत्तम-उत्तम सभी दुग्ध के भार ले चलिये, अनेक प्रकार की खीर बनने दीजिये, परमरमणीय पूरी, कचौरी, गुझिया आदि बनवा लीजिये। घृत, मधु, एवं शरबत आदि की छोटी-छोटी नदियाँ आदि बनवा दीजिये ॥१५॥

"और सभी दिशाओं के अन्तभाग, निर्जल छाछ के समुद्र, दही के बड़े समुद्र, नवीन-नवीन माखन के एवं सफेद-सफेद मिस्री के पर्वत एवं सिखरन तथा रसाला आदि के रस की अधिकता से युक्त हो जाने चाहियें। एवं श्रीगोवर्धन की पूजा के लिये, चलनेवाले सभी व्यक्ति, ब्राह्मणों को निमन्त्रित कर दें, एवं भोजन करते हुए वे ब्राह्मण, (सुधां सुष्ठु रान्तीति तादृशानपि सुरानुपहसन्तु) अमृत को भली प्रकार ग्रहण करनेवाले या देनेवाले, देवताओं का भी उपहास करते रहें। तथा भोजन करते समय, अपने अपने दाँतों से, उत्पन्न हुई किरणों की अंकुरश्रेणियों के द्वारा, स्निग्ध मुखवाले होकर, स्वर्ग के स्थल को भी, गौरव से युक्त नहीं जान पायेंगे ॥१६॥

"और हे पिताजी! ऋत्विक्‌जन बुला लेने चाहियें, अग्नियों का हवन होना चाहिये, और उन ब्राह्मणों के लिये, धेनु एवं दक्षिणाएँ, हलकेपन से नहीं देनी चाहियें, अर्थात् पूर्णरूप से देनी चाहियें। और ब्राह्मणों को भोजन कराने के लिये, (दक्षिणाशयाः सरलान्तःकरणाः जनाः) सरल अन्तःकरणवाले जन ही प्रयत्न करते रहें। इस प्रकार दक्षिणा एवं भोजन आदि के उल्लेख से, ब्राह्मणों को अपने पक्ष में लेकर, सभीजनों को प्रसन्न करनेवाली श्रीगिरिराज की पूजा का विधान करते हुए, श्रीकृष्ण बोले कि, (भोजनदक्षिणादिभिर्मुदं हर्षं गच्छन्तीति मुद्‌गाः ब्राह्मणा इत्यर्थः) "भोजन एवं दक्षिणा आदि से हर्षित

भेरीभांकृतिभिर्विशृङ्खलतमैः प्रेङ्खोलशङ्खस्वनै-
र्नन्दद्दुन्दुभिदुंकृतैस्तत इतो निष्पक्वढक्कारवैः ।
विद्वद्वेदविदामुदारमधुरैर्वेदप्रगानोत्सवै-
र्नान्दीभिः सह वन्दिनां कलकलो दिक्चक्रमाक्राम्यतु ॥१७॥

ततश्च, दिव्यालङ्कृतिझङ्कृतिश्रुतिमुखैर्दिव्याम्बराडम्बरैः
पुम्भिः स्तम्भितदैवतैर्वरवधूवृन्दैश्च मन्दस्मितैः ।
वीणा-वेणु-मृदङ्ग-मङ्गलरव-व्यासङ्गि-सङ्गीतकै-
र्नृत्यन्नर्तक-नर्तकी-गणयुतैर्यानप्रयाणोत्सवैः ॥१८॥

**पूजां विधाय विधिवद् विदुषो द्विजाग्रया-,नग्रे विधाय च निधीनधिमङ्गलानाम् ।**
**सर्वे सुपर्वमदमोदपराः परार्ध-,स्पर्धाः परिभ्रमत पर्वणि पर्वतेन्द्रम् ॥१९॥**

---

होनेवाले ब्राह्मणजन, अन्नकूट की रचना करके, आचारपूर्वक प्राप्त हुए अर्घ्य, पाद्य आदि उपचारों के द्वारा, श्रीगिरिराज की पूजा करवाते रहें। वह अन्नकूट भी, मूँग, उरद, अरहर आदि की दाल से वृद्धि को प्राप्त, एवं अनेक प्रकार की सुगन्धी के वेग को प्रकाशित करनेवाले, अनेक प्रकार के 'व्यञ्जन' (साग-भाजी)समूह से मिश्रित होना चाहिये; एवं 'इष्ट', अर्थात् परिणाम में भी सुखद, मीठे-मीठे पूआ, तथा रसों से परिपूर्ण खीर के कुण्डों के द्वारा कुण्डलाकार होना चाहिये; और वह अन्नकूट, सबको प्रसन्न करनेवाला होना चाहिये; (**आश्वपाकं श्वपचपर्यन्तं, आश्वपाकं शुनः कुक्कुरस्य पाको बालकस्तत्पर्यन्तं "पोतः पाकोऽर्भको डिम्भः" इत्यमरः**) एवं श्रीगोवर्धन की पूजा के समय आये हुए चाण्डालपर्यन्त, प्रत्येक जन को, तथा कुत्ताके बच्चेतक को, पूर्ण भोजन दे देना चाहिये; इस प्रकार प्राणीमात्र की पूजाविधि के सम्पन्न हो जानेपर, 'भेरी' (बड़े-बड़े ढोल या नगाड़ा) के भाङ्कारमय अनुकरण ध्वनियों के साथ, अतिशय मेल में न मिले हुए, एवं सब ओर फैलनेवाले शङ्खों के शब्दों के साथ, दुन्दुभियों की दुङ्कारों के साथ, एवं इधर-उधर बिना पके हुए 'ढक्का' (धोंसा)ओं के शब्दों के साथ, विद्वान् एवं वेदज्ञ-पण्डितों के उदार एवं मधुर वेदों के विशिष्ट गायनमय उत्सवों के साथ, तथा वन्दीजनों की आशीर्वादमयी स्तुतियों के साथ सम्मिलित होकर, उत्पन्न हुआ जो कोलाहल है, वह समस्त दिङ्मण्डल का आक्रमण कर ले, ऐसी व्यवस्था होनी चाहिये ॥१७॥

"और उसके बाद, दिव्य अलङ्कारों की झङ्कारों के द्वारा, कानों को सुख देनेवाले, एवं दिव्य-वस्त्रों के द्वारा 'आडम्बर' (ऊपरी सजावट)वाले, एवं अपने सौभाग्य के द्वारा देवताओं को स्तब्ध या चकित कर देनेवाले मनुष्यों द्वारा, एवं मन्दमुसकानवाली श्रेष्ठ वधुओं की श्रेणियों के द्वारा, एवं वीणा, वेणु, मृदङ्ग आदि बाजाओं के मङ्गलमय शब्दों से मिले हुए सङ्गीतों के द्वारा, तथा नृत्य करते हुए 'नर्तक' (नाचनेवाले), 'नर्तकी' (नाचनेवाली) आदि के समूह से युक्त रथ, गाड़ी आदि यानों की यात्रामय महोत्सवों के द्वारा, विधिपूर्वक श्रीगिरिराज महाराज की पूजा करके, पश्चात् विशिष्ट मङ्गलों के निधि-स्वरूप, विद्वान्-ब्राह्मणों को आगे करके, तुम सभी व्रजवासीजन, श्रीगिरिराज की पूजारूप सुन्दर पर्व के मद से हर्षपरायण होकर, (**परार्धः परार्धप्रमाणकालजीविभिर्ब्रह्मादिभिरपि स्पर्धन्ते, इति तथाभूताः**

न चैवं मनसि विचार्यमभिलषितप्रदावस्था-वरः स्थावरः कथमयमास्थाकरो भविष्यति द्वितीय इव गिरीशो गिरीशोऽयमाशु माशुद्धः सर्वार्थसिद्धिसमर्थनसमर्थनयो भविष्यति । किं बहुना ? कथितोऽयं मम समीहितो हितोऽतिपन्थाः, यदि वो रोचते तात ! तदाऽनेनैव गम्यताम् ॥'२०॥

**श्रीगिरिराजपर्व-मण्डनम्**

इति विरते तद्वचनोपक्रमे क्रमेण सर्व एव तच्छ्रद्दधिरे, दधिरे च मनोरथसिद्धे-रावश्यकत्वम् ॥२१॥

आचार्यतामुपगतेन तदध्वरस्य, कृष्णेन संजनयता शतमन्युमन्युम् ।
उत्कण्ठया परमयैव तदानुपूर्व्या, सर्वं तदोपनतमेव चकार सर्वः ॥२२॥

---

सन्तः) परार्धप्रमाण कालपर्यन्त जीवित रहनेवाले ब्रह्मा आदि से भी, सुखमयी स्पर्धा करते हुए, इस महोत्सव में, श्रीगिरिराज महाराज की परिक्रमा कर लेना ॥१८-१९॥

"और अपने मन में, इस प्रकार का विचार भी नहीं करना कि, अभिलषित वस्तु देनेवाले की अवस्था में, श्रेष्ठ यह 'स्थावर' (पर्वत), 'आस्थाकरः' (श्रद्धा का कारण) कैसे हो जायगा ? इस विषय में मैं कहता हूँ कि, 'माशुद्धः' (श्यामवर्णमयी शोभा से निर्मल) यह 'गिरीशः' (गिरिराज), शीघ्र प्रसन्न होकर, वरदान देने के विषय में तो, दूसरे 'गिरीश' (श्रीमहादेव) के समान ही है । अतः यह गिरिराज, तुम सबकी सर्वार्थसिद्धि की भली प्रकार की प्रार्थना के अनुसार, फल देने में समर्थ नीतिवाला हो जायगा । अर्थात् यह गिरिराज, तुम्हारी सभी अभिलाषाओं को पूर्ण करनेवाला बन जायगा । विशेष कहने से क्या प्रयोजन ? देखो, मेरा अभिलषित एवं हितकारक 'अतिपन्थाः' (सन्मार्ग) तो यही है कि, जो मैंने, तुम्हारे प्रति अभी कहा है । अतः, हे पिताजी ! यदि यह मार्ग, आप सबको अच्छा लगता हो, तो इसी मार्ग से चले चलिये ।" [इस प्रसङ्ग में, श्रीकृष्ण ने, कर्म को प्रधान मानकर, अन्तर्यामी-ईश्वर आदि का जो निराकरण किया है, उसका मुख्य उद्देश्य, इन्द्र के मान का खण्डन, एवं श्रीगिरिराज की पूजा का मण्डन ही है । उनका तात्पर्य, निरीश्वरवाद में नहीं है । अन्यथा तो (**ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन ! तिष्ठति । भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया ॥** (गीता १८।६१); **यतः प्रवृत्तिर्भूतानां येन सर्वमिदं ततम् । स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः ॥** (गीता १८।४६) इस प्रकार की अपनी उक्तियों से ही विरोध हो जायगा] ॥२०॥

**श्रीगिरिराज के महोत्सव का मण्डन**

इस प्रकार श्रीकृष्ण के वचनों का उपक्रम जब समाप्त हो गया, तब उनके वचन में, क्रमशः सभी व्रजवासियों ने श्रद्धा कर ली, और अपने-अपने मनोरथ की सिद्धि की आवश्यकता भी धारण कर ली ॥२१॥

उसके बाद, इन्द्र के क्रोध को भली प्रकार उत्पन्न करते हुए, एवं श्रीगिरिराज की पूजारूप यज्ञ के आचार्य बने हुए, श्रीकृष्ण के द्वारा प्रेरित हुआ, व्रज का समस्त जनमात्र, महती उत्कण्ठापूर्वक, श्रीकृष्ण के अधीन होकर ही, सब कुछ कार्य, क्रमशः विधिपूर्वक करने लग गया ॥२२॥

**शब्दान्तरं हरति मङ्गलतूर्यघोषे, वेदध्वनिध्वनिपरेषु च दिङ्मुखेषु ।**
**तेषामहो गिरिमहोल्लसिताऽन्तराणा-,मानन्दकन्दलित एव बभूव कालः ॥२३॥**

**उत्कण्ठमानकलकण्ठगणः पुरन्ध्री-,नीरन्ध्रमङ्गल-तरङ्गित-गानघोषः ।**
**कर्णान्तिकोपनत एव हि कर्णभाजां, कर्णेन्द्रियस्य फलमुल्लसयाञ्चकार ॥२४॥**

**ततश्च, गावश्च रत्नमयकिङ्किणिजालमाला-,चीनाञ्चलप्रचलमौक्तिकमालिकाभिः ।**
**भूषां दधुः किमपि काञ्चनशृङ्गकोषैः, स्वस्वप्रसूपरिचये मुमुहुश्च वत्साः ॥२५॥**

**एवं प्रवृत्ते गिरिमहे महेच्छेन व्रजपुरपुरन्दरेण गिरिपुरतः पुरतः समानीतं पूजोपहारं प्रतिपाद्य पाद्यप्रभृतिभिरर्चनं कारयता रयतानितं तुलितगिरि सम्प्रतिपन्नकूटमन्नकूटमति-कुतुकेन केनचन सम्पादयाम्बभूवे भू-वेपथुजनकमिव ॥२६॥**

---

श्रीगिरिराज की ओर चलते समय, मङ्गलमय 'तुरही'-नामक बाजे का शब्द, जब दूसरे शब्द को हरने लग गया, एवं समस्त दिशाओं के मुख, जब वेदों की ध्वनि से प्रतिध्वनित हो उठे, तब श्रीगिरिराज की पूजा के महोत्सव से प्रफुल्लित अन्तःकरणवाले, उन व्रजवासियों का हर्षमय वह समय, मानो आनन्द से अंकुरित ही हो गया ॥२३॥

उस समय व्रजाङ्गनाओं का घना एवं मङ्गलमयी तरङ्गों से युक्त, जो गायन का शब्द था, उसमें उस प्रकार के स्वर की शिक्षा लेने के लिये, मानो कोकिलसमूह भी उत्कण्ठा कर रहा था । एवं वह शब्द, कर्णधारी प्राणियों के कानों के निकट जाते ही, कर्णेन्द्रिय के फल को चमकीला बनाने लग गया, अर्थात् वह शब्द, सभी के कानों को सफल बनाने लग गया ॥२४॥

उसके बाद गैयाएँ भी, रत्नमयी किङ्किणियों के समूह की माला, पतले-पतले वस्त्रों के झूल, एवं हिलनेवाले मोतियों की मालाओं के द्वारा, तथा सुवर्णमय सींग के कोषों के द्वारा, किसी अनिर्वचनीय सजावट को धारण करने लग गईं । उस समय उनकी सजावट को देखकर, उनके बछड़े भी अपनी-अपनी माताओं के पहचानने के विषय में विमुग्ध हो गये । उन बछड़ाओंके विमुग्ध होने का चित्रण, श्रीविश्वनाथ चक्रवर्तीजी ने, अपनी टिप्पणी में इस प्रकार किया है, यथा—

**ते लालनार्थं मुहुरागतानां, स्वस्वप्रसूनां महभूषितानाम् ।**
**वत्साः सशंका गलशृङ्गपृष्ठ-, न्यस्तेक्षणा दुद्रुवुरेव मुग्धाः ॥**

अर्थात् श्रीगोवर्धन के यज्ञमहोत्सव में विभूषित की गई, एवं अपनेपर प्यार करने के लिये, बारंबार अपनी ओर आनेवाली, अपनी-अपनी माताओं के गलेपर एवं सींगोंपर तथा पीठपर नेत्र लगाने-वाले वे बछड़े, उनके विचित्र वेष को देखकर, शङ्कित होकर, विमुग्ध-से होकर, बिदुककर चारों ओर भाग जाते हैं ॥२५॥

इस प्रकार श्रीगिरिराज का महोत्सव, जब प्रारम्भ हो गया, तब व्रजमण्डल-महीमहेन्द्र 'महाशय' (उदार मनवाले) श्रीनन्दजी ने, 'श्रीनन्दग्राम'-नामक अपने पुर से, लाया हुआ जो पूजा का उपहार था, वह, श्रीगिरिराज के आगे उपस्थित करके, पाद्य प्रभृति से पूजन करवाते हुए, किसी अनिर्वचनीय 'अति कौतुक' (अत्यन्त उत्सुकता)पूर्वक 'अन्नकूट' सम्पादित करवा दिया । वह अन्नकूट, हर्षके वेग से विस्तारित किया गया था, (**तुलित उपमितो गिरिर्येन तत् गिरिसदृशमित्यर्थः । सम्यक् प्रतिपन्नानि कूटानि शृङ्गाणि**

मध्ये कर्पूरगौरं शिखरमिव गिरेः शुद्धमन्नस्य कूटं
तद्गात्रे गण्डशैला इव विविधरुचः पिष्टकानां समूहाः ।
मूले प्रत्यन्तशैला इव दधिपयसां पायसानां च कुम्भा-
स्तन्मूले व्यञ्जनाल्यः सुरभितररसाः सूपमुख्याः सरस्यः ॥२७॥

कर्पूरैलालवङ्गादिभिरति-सुरभि घ्राणसन्तर्पणेन
प्राज्येनाऽऽज्येन सिक्तं द्रुतकनकपयः-सिक्तकैलासकल्पम् ।
नानापुष्पैः फलैश्च प्रचितमित इतस्तन्निरीक्ष्याऽन्नकूटं
गोपेन्द्रो भूधरेन्द्रोचितमिदमिति स प्रीयमाणस्तदासीत् ॥२८॥

अथ तथाविध-विविधविचित्रमन्नकूटं कूटं सुमेरोरिव निरीक्ष्य स विस्मितः स्मित-वदनो हरिरयं रयं प्रमोदस्य प्राप्तः । सपरिजनजनकप्रत्ययं प्रत्ययन्त्रितकौतुकः पर्वतोपरि परिकल्प्य वपुरपरं परंतपस्तपनसहस्रसहःस्रस्तमहःपूरमिव रमिवर्गशेखरः प्रखरः प्रमुदितमना मनागवलोक्य निजगाद ॥२९॥

---

यस्य तत्) पर्वत के समान ऊँचा था, उस अन्नकूट के शिखर भी सुन्दर मालूम पड़ते थे । दूर से ही, मानो भूमि के लिये, कम्पजनक-सा प्रतीत हो रहा था ॥२६॥

देखो, बीच में तो, पर्वत के शिखर के समान ऊँचा, एवं कर्पूर के समान सफेद वर्णवाला विशुद्ध 'अन्नकूट' (भात का ढेर) था, एवं उस अन्नकूट के शरीर में, 'गण्डशैल' (पर्वत की बड़ी-बड़ी चट्टान) के समान, एवं अनेक प्रकार की कान्तिवाले पूआ, पूरी, कचौरी, गुझिया आदि के समूह लगे हुए थे; एवं उस 'अन्नकूट' के मूलभाग में, आसपास के छोटे पर्वतों के समान, दूध-दही के कलश एवं खीर के कलश शोभा पा रहे थे; तथा उन कलशाओं के मूलभाग में, अनेक प्रकार के 'व्यञ्जनों' (सागों) की पंक्तियाँ लगी हुई थीं, और उनके आसपास अत्यन्त सुगन्धित रसवाली दाल आदि की सरोवरें शोभा पा रही थीं ॥२७॥

उस समय कर्पूर, इलायची, लौंग आदि से अत्यन्त सुगन्धी से युक्त, एवं नासिका को तृप्त करने-वाली सुगन्धी से युक्त, बहुत-से घृत के द्वारा सींचे हुए, अतएव पिघले हुए सुवर्णमय जल के द्वारा अभिषिक्त, कैलासपर्वत के समान, तथा चारों ओर अनेक प्रकार के पुष्प एवं फलों के द्वारा व्याप्त, उस 'अन्नकूट' को देखकर, गोपेन्द्र वे नन्दजी "यह 'अन्नकूट' श्रीगिरिराज महाराज की सेवा के योग्य है" यह समझकर, महान् प्रसन्न हो गये ॥२८॥

इधर, सुमेरुपर्वत के शिखर के समान ऊँचे, उस प्रकार के अनेक विचित्रता से युक्त, उस 'अन्नकूट' को निहारकर, वे श्रीकृष्ण, विस्मित मुखवाले होकर, हर्ष के वेग को प्राप्त हो गये । पश्चात् सेवकवर्ग के सहित, अपने पिताजी के विश्वास के लिये, कौतुक के अधीन न होकर, विपक्षी-इन्द्र को सन्तप्त करनेवाले बनकर, हजारों सूर्यों के तेजों को विनष्ट करनेवाले तेजपुञ्ज से विशिष्ट, अपने दूसरे शरीर को, गोवर्धनपर्वत के ऊपर परिकल्पित करके, 'रमिवर्गशेखरः' (भक्तजन—मनोरञ्जनकारीवृन्द में मुख्य) होकर, अभक्तों के लिये तीक्ष्ण होकर, प्रसन्न मन से युक्त होकर, व्रजवासियों की ओर तनिक निहारकर बोले—॥२९॥

'हंहो पूज्यपादाः ! विलोकयत यतमानानां शुभवतां भवतां शुचितराः श्रद्धाबद्धा बहुविधा निरपचितीरपचितीरादातुमनुग्रहग्रहगृहीत इव मूर्तोऽयमुज्जजृम्भे धराधराणां धुरन्धरो गोवर्धनः ॥३०॥

पश्यत पश्यत—स्फारस्फीत-गभीरकन्दरमुखो धत्ते मुखं चन्द्रवद्
वृक्षप्रायभुजोऽप्ययं भुजयुगप्रद्योति-रत्नाङ्गदः ।
ग्रावाङ्गोऽपि सुकोमलानि मधुराण्यङ्गीकरोत्यङ्गका-
न्यस्य स्थावरविग्रहोपरि परिस्पन्दी चरो विग्रहः ॥३१॥

किञ्च, मरकतशिलापट्टश्लाघ्यं प्रकाण्डमुरःस्थलं, शिखरसुषमाकान्ता दन्तावली विलसत्यसौ ।
दशनवसनस्याऽऽभा धातुप्ररोहविडम्बिनी, क्षितिधरपतेर्मूर्तिद्वन्द्वं परस्परसोपमम् ॥३२॥

किञ्च, कलयत भवद्भक्त्युद्रेकाद् बुभुक्षुरिव स्वयं
समणिवलयं दोर्दण्डाऽग्रं प्रसारयति द्रुतम् ।
अयमयमहो कामः सिद्धो बभूव भवादृशां
नमत नमतेत्युक्त्वा कृष्णः स्वयं च ननाम तम् ॥३३॥

---

"हे पूज्यपाद ! पिताजी प्रभृति व्रजवासियो ! देखो, देखो । आप सब, मेरे वचन से गिरिराज की पूजा में प्रयत्न करनेवाले हो; अतएव पुण्यात्मा हो । आप सबकी श्रद्धा से निबद्ध, परमपवित्र, एवं विनाशशून्य अनेक प्रकार की इन सब पूजाओं को ग्रहण करने के लिये, अनुग्रहरूप ग्रह से गृहीत-सा होकर, समस्त पर्वतों का अग्रगण्य, यह श्रीगोवर्धन, मूर्तिमान् होकर प्रकाशित हो रहा है" ॥३०॥

'विरोध'-अलङ्कार का प्रयोग करते हुए, श्रीकृष्ण, गोवर्धन के दो प्रकार के रूपों का वर्णन करते हुए बोले—"हे व्रजवासियो ! देखो, देखो । यह गोवर्धन, अनेक प्रकार के विस्तारों से परिपुष्ट गम्भीर 'कन्दरा' (गुफा)रूप मुखवाला होकर भी, पूर्ण-चन्द्रमा के समान सुन्दर मुख को धारण कर रहा है; एवं यह प्रायः वृक्षमयी भुजाओं से युक्त होकर भी, दोनों भुजाओं में सुशोभित रत्नमय बाजूबन्द से युक्त है; एवं पाषाणमय अङ्गोंवाला होकर भी, सुकोमल एवं सुमधुर अङ्गों को अङ्गीकार कर रहा है; और इसके स्थावरमय शरीर के ऊपर, भली प्रकार चलने-फिरनेवाला जङ्गम-शरीर भी शोभा पा रहा है ॥३१॥

"किंच, श्रीगोवर्धन का विशाल वक्षःस्थल, मरकतमणिमयी शिलाओं के पट्ट की तरह प्रशंसनीय है; और इसकी यह दन्तपंक्ति, 'शिखर' (कुन्द की कलिका) की परमशोभा के समान सुन्दर सुशोभित हो रही है; और इसके ओष्ठों की कान्ति, गेरु आदि धातुओं के अंकुर का अनुकरण करनेवाली है; इस प्रकार श्रीगिरिराज की, ये दोनों ही प्रकार की मूर्तियाँ, आपस में समान उपमावाली हैं ॥३२॥

"किंच देखिये, यह गिरिराज, आप सबकी भक्ति के 'उद्रेक' (वृद्धि) के कारण, भोजन करने की इच्छावाले व्यक्ति की तरह, मणिमय कङ्कणों से युक्त, अपने भुजदण्ड के अग्रभाग को स्वयं शीघ्र ही पसार रहा है । अहह ! आप जैसे विशुद्ध व्रजवासियों का यह काम, सिद्ध हो गया है । इसलिये तुम सब, इसको नमस्कार करो, नमस्कार करो ।" इस प्रकार कहकर, श्रीकृष्ण स्वयं भी, श्रीगिरिराज को नमस्कार करने लग गये ॥३३॥

अथ सर्वे मूर्धनि बद्धाञ्जलयो जलयोनिमिव ज्वलन्तं तमवलोक्य नमो नमो नम इति विपुलपुलकाकुलाः कुलाऽबलावलयश्च कुलवृद्धाश्च भक्तिश्रद्धावन्तो धावन्तो मेधावन्तो निजभाग्यमनुवर्णयन्तो यं तोषयन्तो मूर्तिमन्तमिव मेनिरे ॥३४॥

देवानामध्वन्यध्वन्यतिशयो ध्वनिरासीदभिवाद्यानां वाद्यानां स्थाने । स्थाने स्थाने च वाणिन्यो वाणिन्यो ननृतुस्तरामधिकमधिकमनीयतमं जगुश्च किंपुरुषाः, किंपुरुषास्त एवेति न निश्चेतुं शक्याः कतिचन सङ्गीतचरणाश्च नानाविधे तत्र कौतुके कौ तु के नाऽऽत्मानं विसस्मरुः ॥३५॥

अभितोऽभितोषेण च सर्वेषामहो महोत्सवस्य महिमाऽयं गिरिवरस्य रस्यतमः । यदयं स्वानुरूपं रूपं समास्थाय समास्थाऽऽयतं व्रजपुरपुरन्दरस्य समर्हणं समग्रहीत् । इति जनरवो नरबोधदुर्गमो दुर्गमोचनायैव बभूव भूवलयस्य ॥३६॥

तदनु दनुजदमनजनकेन निर्वाहिते हिते महीधरमहे कृतभोजनेषु जनेषु च सन्तर्पितेषु तेषु गीत-वादित्रादिजीवेषु जीवेषु चाऽऽश्वपाकश्वपाकपतितादिषु दिव्याम्बरवरमणिमयालङ्कार-

---

उसके बाद सभी व्रजवासी, अपने-अपने मस्तकपर अञ्जलि बाँधकर, प्रज्वलित 'जलयोनि' (अग्नि) की तरह, उन श्रीगिरिराज को देखकर, "आपके श्रीचरणों में, हमारा बारंबार प्रणाम है" इस प्रकार कहकर, कुलाङ्गनाओं की पंक्तियाँ एवं समस्त कुल-वृद्धजन, भारी पुलकावलियों से युक्त होकर, तथा भक्ति-श्रद्धा से युक्त होकर, धारणावाली बुद्धि से युक्त होकर भी, हर्ष के वेग से इधर-उधर दौड़ते हुए, अपने-अपने भाग्य की सराहना करते हुए, श्रीगिरिराज को सन्तुष्ट करते हुए, 'अयः' (शुभदायक विधि) को, मानो मूर्तिमान् मानने लग गये ॥३४॥

एवं श्रीगिरिराज की परिक्रमा के मार्ग-मार्ग में, नमस्कार करने योग्य देवताओं के स्थान में, अर्थात् मन्दिर में, बाजाओं की अतिशय ध्वनि होने लग गई । और प्रत्येक स्थानपर 'वाणिनी' (नाचनेवाली स्त्रियाँ), 'वाणिनी' (हर्ष से मत्त होकर) विशेष सुन्दर नृत्य करने लग गईं (**"वाणिन्यौ नर्तकीमत्ते" इत्यमरः**) । तथा 'किंपुरुष' (किन्नर)जन भी, अधिक मात्रा में अत्यन्त मनोहर गायन करने लग गये । गायन करते समय "वे, पुरुष ही हैं क्या ?" इस प्रकार निश्चित नहीं किये जा सकते थे । और अनेक प्रकार के उस महोत्सव में, सङ्गीत का सेवन करनेवाले कुछ व्यक्ति, 'कौ' (पृथ्वी में) तो, ऐसे कौन हैं कि, जो अपने को न भूल गये हों ? ॥३५॥

अहो देखो, सभी प्राणियों के चारों ओर से विशेष सन्तोष के कारण, श्रीगिरिराज का जो महोत्सव है, उसकी यह महिमा, प्रशंसापूर्वक अनुमोदन के द्वारा अतिशय आस्वादन करने योग्य है । क्योंकि, इस श्रीगिरिराज ने, अपने योग्य रूप को धारण करके, व्रजमही-महेन्द्र-श्रीनन्दजी की भली प्रकार की 'आस्था' (विश्वास) से विशाल पूजन को सहर्ष ग्रहण कर लिया । उस समय इस प्रकार कहा हुआ जनमात्र का शब्द, साधारण जनमात्र के 'बोध' (ज्ञान) के अगम्य होकर भी, परम्परा से सभी देशों में फैलकर, श्रवण एवं कीर्तन करनेपर, भूमण्डलवासी जनमात्र के लिये, सांसारिक दुःखमात्र को छुड़ाने के लिये ही हो गया ॥३६॥

कारणमौखर्यपर्याकुलित-दिग्वलयं सलयं सरसममी पर्वतपर्वतरलाः सर्वत एव प्रदक्षिणं कर्तुमारेभिरे ॥३७॥

तद्यथा— अग्रेणाऽव्यग्रजाग्रत्सुपटिमपटहप्रौढभाङ्कारिभेरी-
ढक्का-ढक्कारहिक्कामुखरितककुभो वादकाः संप्रतीयुः ।
पश्चाद् गाश्चालयन्तो मणिकनकचिताः कुङ्कुमैरङ्किताङ्गी-
राभीरा वीतभीकाः करकृतलगुडा जागुडाक्तप्रतीकाः ॥३८॥

किञ्च, वीणावेणुप्रवीणा मृदुमधुरकलोत्तानगानाऽवधानाः
पश्चात् पश्चात् प्रनृत्यत्प्रमुदितमनसो वादका नर्तकाश्च ।
तत्पश्चात् स्वर्णकर्णीरथसमशकटीगर्भनिर्भातवासा
गोप्यो गोप्यानि गोपेश्वरसुतचरितान्युद्गिरा प्रोद्गिरन्त्यः ॥३९॥

किञ्च, प्रत्यूहव्यूहहारी हरिरिह विहरन् सुप्रशस्यैर्वयस्यैः
सार्धं श्रद्धानुबद्धात्मभिरभि रभसारब्धहासोपहासैः ।

---

उसके बाद, दनुजदमनकर्ता-श्रीकृष्ण के पिता के द्वारा, हितमय श्रीगोवर्धन के महोत्सव का निर्वाह जब हो गया, एवं सभी जनों ने जब भोजन कर लिया, एवं गाना, बजाना आदि से जीविका चलानेवाले जीव तथा चाण्डाल, कुत्ता एवं उनके बालक और पतित आदि सभी जीव, जब भली प्रकार भोजन आदि से प्रसन्न कर दिये गये, तब इन सभी जनों ने, दिव्य श्रेष्ठवस्त्र, मणिमय अलङ्कार आदि धारण करने के कारण, बातचीतों की अधिकता से दिङ्मण्डल को पूर्ण करके, श्रीगिरिराज की पूजामय पर्व में चञ्चल होकर, लय एवं सरसतापूर्वक चारों ओर से ही परिक्रमा करनी आरम्भ कर दी ॥३७॥

उस प्रदक्षिणा की शोभा इस प्रकार थी :—आगे-आगे तो बाजा बजानेवाले जन, व्यग्रता से रहित प्रकाशमान एवं शोभायमान, बजाने की चातुरी से युक्त 'पटह' (ढोल, मृदङ्ग, तासा), एवं विशेष भङ्कार शब्द करनेवाली 'भेरी' (दुन्दुभि), तथा 'ढक्का' (नगाड़ा) की ढक्काररूप 'हिक्का' (हिचकी) आदि के द्वारा, दिशाओं को प्रतिध्वनित करते हुए प्रतीत हो रहे थे । उनके पीछे-पीछे, गोचारण करनेवाले गोपगण, अनेक प्रकार के लकुटों को हाथ में लेकर, निर्भय होकर, एवं केसर से लिपे हुए अङ्गों से युक्त होकर, मणि एवं सुवर्णमय आभूषणों से परिपूर्ण, तथा कुंकुमों के द्वारा अङ्कित अङ्गोंवाली गैयाओं को चलाते-चलाते चल रहे थे ॥३८॥

किंच उनके पीछे-पीछे, वीणा एवं वेणु बजाने में प्रवीण एवं मृदु, तथा मधुर उच्चस्वर से गायन करने में सावधान रहनेवाले, बजाने एवं नाचनेवाले जन, नृत्य करते हुए, प्रसन्न मन से युक्त होकर चल रहे थे । उनके पीछे-पीछे, सुवर्णमय जो 'कर्णीरथ' (विमान या पालकी) के समान शोभायमान गाड़ियों के भीतर जिनका निवास, विशेष शोभा पा रहा है, इस प्रकार की गोपियाँ, गोपराजनन्दन श्रीकृष्ण के परमगोपनीय सुन्दर-सुन्दर चरित्रों को, ऊँची वाणी के द्वारा, उत्कर्षपूर्वक गाती हुई चल रही थीं ॥३९॥

किंच उनके पीछे, विघ्नसमूह को हरनेवाले श्रीकृष्ण, जिनका मन, श्रद्धापूर्वक अपने में निबद्ध था, एवं सर्वतोभाव से हर्ष के वेग से जिन्होंने हास्य-परिहास प्रारम्भ कर दिया था, परमप्रशंसनीय उन

पश्चादाभीरराजप्रभृतिरतिमुदाऽऽमोदिमन्दारदामो-
द्दामाम्नातोरुवक्षाः स्मितसुरसमुखो मुख्य आभीरवर्गः ।।४०।।

इत्येवं यथाविधि-विहितविप्रदक्षिणं प्रदक्षिणं गिरेरथ तथा विधाय तथाविधाय प्रमोदाय प्रमोदायस्थलमनाकलयन्तो लयं तोष एव ते जग्मुः ।।४१।।

भ्रातृद्वितीया-महोत्सवः

ततश्च परेद्यवि द्यवि भुवि प्रथमानमानमहत्या महत्या मुदैवाऽऽनकादिशब्दमनिवार्यैव तेनैव क्रमेण भाविन्यां भाविन्यां यमयमभगिनीप्रियायामद्वितीयायां द्वितीयायां यमुनास्नानार्थं तत्तटमेव सर्वे समाजग्मुः ।।४२।।

विभातायां च तस्यां क्षणदायां क्षणदायां विशिष्टशिष्टसमचारलब्धे भ्रातृद्वितीया-निमन्त्रणे मन्त्रणेन चतुरया रयादेवोपनन्दात्मजयाऽऽत्मजयाय सदामोदरस्य दामोदरस्य भ्रातुर्निमन्त्रणं यद्यकारि, तदा स च सचराचरजगन्मनोरञ्जनोऽरञ्जनोचित-भगिनीवात्सल्यानु-

---

सखाओं के साथ, श्रीगोवर्धन की तरेटी में, विहार करते हुए चल रहे थे। उनके पीछे-पीछे, श्रीगोपराज (नन्द) प्रभृति मुख्य-मुख्य वृद्धगोपों का वर्ग, अतिशय सुगन्धित कल्पवृक्ष की मालाओं के द्वारा, स्वेच्छा-पूर्वक विशाल वक्षःस्थलों को ढककर, अत्यन्त हर्ष के कारण, मन्दमुसकान से सुरस मुखवाला होकर चल रहा था ।।४०।।

इस प्रकार जिसमें ब्राह्मणों के लिये विधिपूर्वक दक्षिणा दी गई है, श्रीगिरिराज की उस प्रकार की परिक्रमा करके, उत्पन्न हुआ जो आनन्द, उस प्रकार के आनन्द को निवास कराने के लिये, (**प्रमायाः प्रमाणस्य उत्कर्षेण आयो वृद्धिर्यत्र तथाभूतं स्थलमनाकलयन्तोऽपश्यन्तः**) प्रमाण की उत्कर्षमयी वृद्धि से युक्त स्थल को, न देखते हुए. वे व्रजवासीजन, उस प्रकार के लोकोत्तर आनन्द में ही तल्लीन हो गये। तात्पर्य—उनकी 'आत्मा' (मन) तो छोटे प्रमाण की थी, एवं श्रीगिरिराज की परिक्रमा से उत्पन्न हुआ आनन्द, अत्यन्त विशाल प्रमाण का था। इसलिये, उस प्रकार के आनन्द को, अपनी-अपनी आत्मा में निवास कराने को असमर्थ हुए उन व्रजवासियों ने, अपनी आत्माओं का निवास, उस आनन्द में ही करा दिया ।।४१।।

भ्रातृद्वितीया का महोत्सव

उसके बाद, अर्थात् श्रीगोवर्धन की पूजावाली प्रतिपदा के बाद, दूसरे दिन होनेवाली, एवं अपनी कान्ति की रक्षा करनेवाली, एवं यमराज तथा उनकी बहिन, श्रीयमुनाजी को प्रिय लगनेवाली, अद्वितीया 'भ्रातृद्वितीया' (भैयादूज, कार्तिक शुक्ला द्वितीया) के दिन, सभी व्रजवासीजन, यमुनास्नान करने के लिये, उस यमुना के तटपर ही चले आये। अर्थात् प्रातःकाल यमुनास्नान करने के लिये, प्रतिपदा के सायंकाल में ही, श्रीमथुरा के विश्रामघाटपर आ गये। आते समय वे सब, स्वर्ग में एवं भूलोक में, जिसका आदर फैल रहा था, उस प्रकार के नगाड़ा आदि के शब्द को बन्द न करके, अर्थात् बाजे-गाजे के सहित, महान् आनन्दपूर्वक ही पधारे थे ।।४२।।

श्रीगिरिराज का महोत्सव देनेवाली प्रतिपदा की वह रात्रि, जब प्रभातकाल से युक्त हो गयी, एवं विशिष्ट-शिष्टजनों के सदाचार से प्राप्त 'भ्रातृद्वितीया' के निमन्त्रण के विषय में, विचारशक्ति से चतुर, श्रीउपनन्दबाबा की पुत्री, सुनन्दा ने, अपने भैया, श्रीकृष्ण का निमन्त्रण, जब हर्ष के वेगपूर्वक कर दिया,

रोधेन विरोधेन विरहितं हितं समुपचितचित्तद्रवोदयया दयया शरीरिण्येव तया परिवेष्यमाणमिष्यमाणमिष्ट-पिष्टकादिकमतिसुरस-बहुरस-बहुविधमामोदनमोदन-पानादिकं सहचरैर्हासरसपटुना वटुना वलितैः सह कुतूहलिना हलिना च सरसं भुञ्जानो हसता सता तेनैव माणवकेन नवकेन विनोदेन जगदे जगदेकमोहनः श्रीकृष्णः ॥४३॥

'हन्त हन्तरघस्य वयस्य ! दुर्मेधसा वेधसा वेह सकला एव तिथयोऽतिथयो भ्रातृ-द्वितीयात्वेन न कृताः, कथं वा हे श्रीवत्सर ! वत्सरदिनसंख्यासंख्याताः स्वसारोदयाः स्वसारो दयाः शरीरिण्य इव नाऽभवन् भवतः ॥४४॥

यद्युभयोः कतरदेकतरदेव समभविष्यदभविष्यदतिकौतुकं तदैव नः । न हीदृशं पर्वतपर्व-तरले गतेऽहनि च निचयीभूतेऽन्नपाने मया भो जनप्रिय ! भोजनप्रियतमेन भुक्तं

---

तब उसी बहिन के द्वारा परोसे हुए,'ओदन',(भात) एवं 'पान' (पेयपदार्थ) आदि,भोजन करते हुए,श्रीकृष्ण के प्रति हँसता हुआ, मधुमङ्गल बोला—(यह अन्वय है)। "भैया श्रीकृष्ण, अपनी बहिन की विजय के लिये, सदैव हर्ष को देनेवाले हैं; एवं माता के प्रेममय बन्धन से ही, उनका नाम 'दामोदर' पड़ गया है; एवं वे स्थावर-जङ्गमात्मक समस्त जगत् का मनोरञ्जन करनेवाले हैं; एवं निमन्त्रण देनेवाली उस बहिन के चित्त के द्रव का उदय भी, शीघ्र ही भली प्रकार वृद्धि को प्राप्त हो रहा था; अतः, वह बहिन, मानो मूर्तिमती दया ही थी। अतएव, उसके द्वारा परोसा जानेवाला अभिलषित एवं सुखदायक पूआ, पूरी, कचौरी, गुझिया आदि जो भोज्यपदार्थ था, वह अत्यन्त सुरस, बहुत-से रसों से युक्त एवं अनेक प्रकार का था, एवं हर्षप्रद था, तथा जनोचित भगिनी, वात्सल्य के अनुरोध से, विरोध से रहित, एवं हितकारक था।" जगत्भर को अकेले ही मोहित करनेवाले श्रीकृष्ण, उस समय हास्यरस में पटु, मधुमङ्गल'-नामक वटु से मिले हुए सखाओं के साथ, तथा कौतूहलपरायण श्रीबलदेवजी के साथ मिलकर, सरसतापूर्वक भोजन कर रहे थे। उसी समय हँसता हुआ 'मधुमङ्गल'-नामक वह बालसखा, नवीन-विनोदपूर्वक श्रीकृष्ण से बोला—॥४३॥

"आहा ! हे अघासुर को मारनेवाले भैया कन्हैया ! बताओ, इस दुर्बुद्धिवाले विधाता ने, इस संसार में, सभी तिथियाँ 'भैयादूज' के भाव से, 'अतिथयः' (नित्य ही आनेवाली) क्यों नहीं बना दीं ? [यदि ऐसा कर देता तो, हम सब, आज की तरह, बहिनों के द्वारा परोसे हुए पदार्थों को, नित्य ही चकाचक घोटा करते] और हे श्रीवत्सर ! हे 'श्रीवत्स'-नामक चिह्न से युक्त ! भैया ! तुम्हारे इस प्रकार की बहुत-सी बहिन क्यों नहीं हुईं कि, जो सालभर के दिनों की संख्या की तरह ३६० की संख्या से युक्त होतीं, (यदि ऐसा हो जाता तो, प्रतिदिन, एक-एक बहिन, भोजन कराती, तब तो नित्य ही 'भैयादूज' बनी रहती) और वे बहिन भी, अपने भाइयों के लिये, भोजन कराने के सुखमयसार के उदय से युक्त होनी चाहियें, एवं मूर्तिमती दयाओं के समान होनी चाहियें; सो आपके तो, एक भी बहिन नहीं हुई, इसका क्या कारण है ? ॥४४॥

"यदि इन दोनों बातों में से, कोई एक भी बात हो जाती, अर्थात् या तो सभी तिथियाँ 'भैयादूज' बन जातीं, अथवा तुम्हारे ३६० बहिन ही हो जातीं, हमारा अतिशय 'कौतुक' (उत्सव या

यथाऽद्य' इति तदुपहासहाससरसवचसा च सानन्दमभ्यवजहार, जहार च सकलजनमनो मनोज्ञचरितः स घोषराजयुवराजः ॥४५॥

अथ परस्पराऽऽदरपरा परार्ध्यमणिकनकालङ्कारसिचयचयव्यावदायी समजनि जनित-कौतुका जनिमतामतानवेनैव ॥४६॥

इन्द्रस्य कुरीति-वर्णनम्

**एवं समाप्ते भ्रातृद्वितीयामहे या महेन्द्रस्य मखभङ्गाऽऽपीडा पीडाऽजनि, तदुपशमकृते कृतेयं तस्य या कुरीतिरीतिकरी साऽधुना साधुना मतेन वर्ण्यते ॥४७॥**

तथा हि—स्थितोऽधिसुरसभं रसभङ्गविमना विहते निजमखे सखेदं खे दंदह्यमान इव पुरन्दरोऽदरोऽदरोदितमनस्तापरुषा परुषाक्षरमजल्पत् ॥४८॥

'अहो चित्रमहो महो मे पातितः पाल्यमानपशुभिः पशुभिः शिशुवाचाऽऽशु वाचामधीशापि यस्य मे वास्तवं स्तवं कुरुते, तत्र मदुपासनाऽपासनाकारमागो मा गोपा

---

तमाशा) तो तभी सङ्कुटित होता। हे जनमात्र के प्रिय ! श्रीकृष्ण भैया ! मुझको भोजन अतिशय प्यारा लगता है, इसलिये आज 'भैयादूज' के दिन, जिस प्रकार मैंने सुखपूर्वक भोजन किया है, उस प्रकार तो, श्रीगोवर्धनपर्वत के पर्व की चञ्चलता से युक्त, बीते हुए कल के दिन भी, भोजन नहीं किया। यद्यपि कल के दिन, छप्पन-भोग छत्तीसों-व्यञ्जन एकत्रित किये गये थे, अन्न-पान की भी बहुतायत थी, तथापि आज तो, कुछ और ही विचित्रता उपस्थित है।" इस प्रकार व्रजराजयुवराज श्रीकृष्ण ने, मधुमङ्गल के उपहास एवं हास से सरस वचनपूर्वक, आनन्दपूर्वक भोजन कर लिया, तथा उस समय की शोभा के द्वारा, सभी जनों के मन को हर लिया, क्योंकि, उनका चरित्र तो सदैव मनोहर है ॥४५॥

उसके बाद, बहुमूल्य मणि एवं सुवर्णमय अलङ्कार, तथा वस्त्रों के समूह की 'व्यावदायी' (परस्पर देने की क्रिया) जो हुई, वह परस्पर में आदर देने में तत्पर थी, एवं जन्म धारण करनेवाले जनों के लिये, विशेषतापूर्वक कौतुक उत्पन्न करनेवाली थी ॥४६॥

**इन्द्र की कुरीति का वर्णन**

इस प्रकार 'भ्रातृद्वितीया' (भैयादूज) का महोत्सव समाप्त हो जानेपर, इन्द्र के हृदय में, यज्ञ के भङ्गरूप मुकुटवाली जो पीडा उत्पन्न हुई थी, उस पीडा की शान्ति के लिये की गई इन्द्र की, अतिवृष्टि-रूप ईति को करनेवाली जो कुरीति थी, वह अब, श्रेष्ठ मतपूर्वक वर्णित की जाती है ॥४७॥

देखिये, देवताओं की सभा में बैठा हुआ इन्द्र, अपना यज्ञ विनष्ट हो जानेपर, रस-भङ्ग हो जाने से दुःखित मनवाला होकर, खेदपूर्वक आकाश में बुरी तरह जलता हुआ-सा होकर, इतनेपर भी 'अदरः' (निर्भय) होकर; अतएव, विशेषतापूर्वक उत्पन्न हुए मानसिक सन्ताप से उन्नत हुए क्रोध से युक्त होकर, कठोर अक्षरों के प्रयोगपूर्वक स्पष्ट बोला—॥४८॥

"अहो आश्चर्य ! अहो आश्चर्य !! देखो, छोटे-से बालक की वाणी से, पशुओं का पालन करनेवाले; अतएव, पशु के समान गोपों ने, मेरा यज्ञ, शीघ्र ही गिरा दिया; यह तो हुआ निन्दापक्ष। (स्तुति-पक्षे—वस्तुतस्तु पशुभिरपि पाल्यमानं अपेक्ष्यमाणं पशु दर्शनं येषां तैः "अव्ययं पशु दर्शने" इति मेदिनी)

**गणयन्ति स्म, यन्ति स्म केवलं बलं मदान्धतायाः। भद्रं वो भद्रमाभीरा भीराहित्येन कथं सन्ति सन्तिग्ममतयो भवन्तः? कथं बालो वा लोलमतिरयं तिरयंस्त्वादृशामघं शतमन्युमन्युतो युष्मानायुष्मानासादयतु प्रियम्, प्रियंभावुको भावुकोदयेन कथं वा भवतु वः पश्यामि॥'४९॥**

**इति प्रतिघाप्रतिघातभग्नमना मनाग् विचिन्त्य महाकल्पकल्पनकारिणो महाऽघघनान् घनान् क्रोधनिर्बन्धतो बन्धतो मोचयित्वा रचयित्वाऽरमतिश्लाघया बलमानमाननाभाजनान् कृतसभाजनान् कृतसदयावलोकान् संवर्तकादीनुवाच॥५०॥**

---

स्तुतिपक्ष में तो, यह अर्थ है कि, जिन गोपों के दर्शन की चाहना, पशु भी करते रहते हैं, मनुष्यों का तो कहना ही क्या है? और मैं तो, ऐसा शक्तिशाली हूँ कि, मेरी वास्तविक स्तुति को तो, वाणियों की अधिष्ठात्री देवी, सरस्वती भी करती रहती है। इस प्रकार के मेरे विषय में भी गोपगण, मेरी उपासना का 'अपासना' (त्याग)रूप आकारवाले अपराध को गिनती में नहीं ला रहे हैं। ये सब, केवल मदान्धता के बल को ही प्राप्त कर रहे हैं। स्तुतिपक्ष में तो, यह भाव है कि,(**वस्तुतस्तु मे वाचामधीशाऽपि मम दुर्मतेरपि सरस्वती यस्य शिशोर्वास्तवं स्तवं कुरुते। तत्र तस्मिन् श्रीकृष्णे विद्यमाने सति। किंच मम आ सम्यक् प्रकारेण अन्धता एव यास्ता बलं यन्तिस्म प्रापुः। तत्र श्रीकृष्णे मम तु अज्ञानान्येव वर्धन्ते इत्यर्थः**) मेरी वाणियों की अधीश्वरी भी, अर्थात् मुझ दुर्मति की 'सरस्वती' (वाणी), श्रीकृष्णरूप जिस शिशु की वास्तविक स्तुति ही करती है। उन श्रीकृष्ण के विद्यमान होते हुए भी, मेरी भली प्रकार की जो अन्धताएँ हैं, वे ही, बल को प्राप्त कर रही हैं। अर्थात् उन श्रीकृष्ण के तत्त्वज्ञान के विषय में, मेरे तो, अज्ञान ही बढ़ते जा रहे हैं। इस प्रकार कठोरतामयी डींग मारकर भी, शान्त न हुआ इन्द्र, गोपों को, बुद्धि से अभिमुख मानकर, फटकारता हुआ बोला—"अच्छा हे गोपो! मैं देखता हूँ कि, आज तुम्हारा किस प्रकार भला होता है? क्योंकि, तुम सब निर्भय होकर, अच्छी तरह कटु-बुद्धिवाले हो गये हो। स्तुतिपक्ष में—(**वस्तुतस्तु भीराहित्ये सति भवन्तः सुतीक्ष्णमतयः कथं न सन्ति अपितु सन्त्येव। अत्र पक्षे भद्रं भो भद्रमित्युल्लासे**) हे गोपो! तुम्हारा कल्याण हो! कल्याण हो!! क्योंकि, श्रीकृष्ण के आश्रय से, आप सब निर्भय होकर, सुतीक्ष्ण बुद्धिवाले किस प्रकार नहीं हो? अपितु, सुन्दर तीक्ष्ण बुद्धिवाले ही हो। निन्दापक्ष में पुनः बोला—अथवा चञ्चल बुद्धिवाला यह बालकृष्ण, इन्द्र के क्रोध के कारण, तुम जैसों के अपराध को दूर करता हुआ, स्वयं भी आयुष्मान् होकर, तुम सबको प्रियवस्तु किस प्रकार प्राप्त करा देगा? अथवा तुम्हारे मङ्गलोदय के कारण, तुम्हारा प्रिय करनेवाला किस प्रकार हो सकेगा? इस बात को, मैं अभी देखता हूँ। स्तुतिपक्ष में—(**अलोलमतिरतिधीरः। त्वादृशां त्वद्विधानां अन्येषामप्यघं व्यसनं तिरयन् सन् भावुकोदये सति कथं न प्रियमासादयतु, कथं वा प्रियं भावुको न भवतु, इति न इत्यस्य उभयत्राऽपि सम्बन्धः**) ये श्रीकृष्ण, बालक नहीं हैं। अपितु, पुराणपुरुष हैं। इनकी बुद्धि भी, धीर गम्भीर है। और तुम्हारे जैसे विशुद्ध भाववाले, दूसरे भक्तों के दुःख को भी दूर करते हुए, कल्याण का उदय हो जानेपर, प्रियवस्तु को क्यों प्राप्त नहीं करवायेंगे, एवं प्रिय करनेवाले भी किस प्रकार नहीं होंगे? अपितु, होंगे ही। इस बात को, मैं अपने नेत्रों से, स्वयं देखूँगा" ॥४९॥

इस प्रकार (**प्रतिघायाः क्रोधस्य प्रतिघातेन भग्नं मनो यस्य सः। "प्रतिघा रुट्क्रुधौ स्त्रियाम्" इत्यमरः**) क्रोध की रुकावट से जिसका मन टूट गया था, वह इन्द्र, अपने मन में थोड़ा-सा विचार करके, महाप्रलय की कल्पना करनेवाले, बड़े-बड़े आकारवाले 'संवर्तक' आदिक मेघों को, क्रोध के आग्रह के

'हंहो रंहोरञ्जिता जिताखिलासारकृतः सारकृतः खलु भवतां मदो मदोजसां वर्धकः। यन्मया निगद्यतेऽद्य तेन भवन्तो भवन्तो मत्प्रियाय कृतार्थयन्तु माम्। माऽस्तु विलम्बो निराविलं वो निरासकत्वमस्ति जगतः किमेकस्य प्रदेशस्य; तदधुना धुनाना इव भुवनकोषं व्रजनगरनाशाय वर्षन्तु ॥'५१॥

इत्येवमुक्तो मुक्तो बन्धनतो नतोऽतितरां सांवर्तको नाम गणः प्रचक्रमे क्रमेण स्वदर्पमुपपादयितुम्। प्रथमतः कापि कादम्बिनी गगनसरसः शैवालावली बलीयसीव किरणमालिमालिन्यमासादयामास। क्षणमात्रतो रसातलतलत उत्थिता बलमानमान-नागनागरीनिःश्वासधूमधोरणीव दिग्वलयमन्धकारितं चकार कापि घनश्रेणी ॥५२॥

तदविलम्बतः केदारदारणखेलापरिणतदिक्करिकरिणीगणा इव युगपदेव देववर्त्म रुरुधुरुरुधुराः केचिदम्भोदा दम्भोदात्ताः। तदनु शतकोटिकोटिभिरक्षुण्णपक्षतयाऽक्षतया कायव्यूहमिवाऽऽरचयन् मैनाको नाकोपरि परिभ्रमन्निव कोऽपि घनगणो घनत्वमाससाद॥५३

---

कारण, बन्धन से मुक्त करके, एवं "तुम सब महाबलवान् हो, मेरे परमसहायक हो" इस प्रकार की अत्यन्त प्रशंसा के द्वारा, शीघ्र ही प्रोत्साहनपूर्वक, बढ़ते हुए सम्मान के पात्र बनाकर, पश्चात् उनका सम्मान करके, दयापूर्वक उनकी ओर निहारकर बोला—॥५०॥

"हे मेरे प्रिय मेघो ! तुम सब, वेग से रँगे हुए हो, सबको जीतनेवाले धारासम्पात को करनेवाले हो, एवं बल के द्वारा उत्पन्न हुआ तुम्हारा जो गर्व है, वह मेरे तेजों का बढ़ानेवाला है। देखो, आज मैं, तुम से जो कुछ कह रहा हूँ, उस कथन के द्वारा, तुम सब, मेरी प्रसन्नता के लिये सम्पन्न होकर, मुझको कृतार्थ बना दो। उस कार्य में विलम्ब नहीं होना चाहिये। क्योंकि, निर्मलतापूर्वक जगत्भर का विनाश करने का भाव, तुम्हारा स्वाभाविक है, अर्थात् तुम में तो, विश्वभर को विनष्ट करने की योग्यता है, फिर एक छोटे-से देश के, विनाश करने के विषय में तो कहना ही क्या है ? इसलिये अब तुम सब, समस्त भुवनकोष को, मानो हिलाते हुए, व्रजरूप नगर के विनाश के लिये, वर्षा करने लग जाओ" ॥५१

इन्द्र के द्वारा, इस प्रकार कहे हुए, एवं बन्धन से मुक्त किये हुए, 'सांवर्तक'-नामक मेघों के गण ने, इन्द्र को साष्टाङ्ग प्रणाम करके, क्रमशः अपना अहङ्कार प्रगट करना आरम्भ कर दिया। सबसे पहले तो, किसी अनिर्वचनीय 'कादम्बिनी' (मेघमाला) ने, आकाशरूप सरोवर की अतिशय प्रबल सेवार की पंक्ति की तरह, चारों ओर फैलकर, सूर्य को मलिन बनाना आरम्भ कर दिया। एवं क्षणभर में, किसी अनिर्वचनीय मेघों की पंक्ति ने, रसातल के तल से उठी हुई प्रबल परिमाणवाली, नागिनियों के निःश्वासों के धुआँ की श्रेणी की तरह फैल कर, दिशाओं के दायरे को अन्धकार से युक्त बना दिया ॥५२॥

उसके बाद, शीघ्रता से भारी बोझावाले, एवं दम्भ से परिपूर्ण कुछ मेघों ने, 'केदार'-नामक पर्वत को विदारण करने की क्रीडा में, टेढ़े दाँतों से प्रहार करनेवाले दिग्गजों की हथिनियों के गणों की तरह एकत्रित होकर, आकाश के मार्ग को, एकसाथ ही रोक लिया। उसके बाद, अनिर्वचनीय किसी मेघों के गण ने, वज्र के अग्रभागों के द्वारा पङ्ख न कटने के कारण, परिपूर्ण पङ्खों के भाव से, मानो काया के व्यूहकी-सी रचना करते हुए, एवं स्वर्ग के ऊपर चक्कर काटते हुए, मैनाकपर्वत की तरह, गाढ़ापन प्राप्त कर लिया ॥५३॥

तत्समकालमेव लोकालोकाचल इव खरशिखरशिखाभिरभित एव युगपदूर्ध्वमूर्ध्वमूर्जस्वलतया वर्धमानाभिरितरेतरेण परित एव समासक्ताभिर्ज्योतिश्चक्रं निर्वाप्य बहिर्लोकमिवाऽऽन्तरं लोकमपि तमोमयं कुर्वाणः कश्चन धाराधराणां निकायोऽतिकायोऽतितरामासीत् । एवं सति स तिमिरसंघातः खरतरपरपरशुच्छेद्योऽपि यदि नाऽभूत्, तदा तमोभूरिव भूरिर्वधिष्णुतमा भुवनत्रयीयमासीत् ॥५४॥

इदमसीममसीमयमिव जगदण्डभाण्डं च । तथापि व्रजपुरपुरन्दरनन्दनचरणनखसुधाकिरणकिरणकन्दलीदलितमिव व्रजपुरं प्रति प्रतिकूलं तथा नाऽऽसीत् ॥५५॥

एवं द्रव्यमिव दशमं दश मन्दीकृत्य दिशो भृशमन्धतमसमन्धतमसकलजनमिव जगत् कुर्वाणमिव मुहूर्तं यदि समवर्तत, तदा तदाऽऽकस्मिकमिव घुणविद्धादिवोपरितन-जगदण्डकटाहाद् गलतामावरणवारां वारान्तरानुत्पन्नं बिन्दुजालं महीमहीनकर्दमां चक्रे । समनन्तरमनन्तरयास्त एव बिन्दवो बिन्दुतामपहाय गगनमहान्यग्रोधस्य न्यग्रोधस्यदा महावरोहाकारा धाराभावमापेदिरे ॥५६॥

---

उसी समय जलधरों का कोई अनिर्वचनीय समूह, चारों ओर से ही एकसाथ ऊपर से भी ऊपर की ओर प्रबलतापूर्वक बढ़नेवाली, एवं आपस में चारों ओर से सटी हुई, तीखे शिखरों की शिखाओं के द्वारा, ज्योतिश्चक्र को दबाकर, बाहिरी लोकों की तरह, मानो भीतर के लोक को भी अन्धकारमय बनाते हुए, 'लोकालोक'-पर्वत की तरह, अतिशय विशाल शरीरवाला हो गया । ऐसी स्थिति में, अन्धकार का वह समूह, जब अत्यन्त तीखी शत्रु की कुल्हाड़ी के द्वारा भी, छेदन करने योग्य नहीं रहा, तब भारी बढ़नेवाले अन्धकार से युक्त, ये तीनों भुवन, मानो अन्धकार से ही उत्पन्न हुए हैं, ऐसे प्रतीत होने लगे ॥५४

और यह सम्पूर्ण ब्रह्माण्डरूप भाण्ड, मानो अपरिमित कालीस्याही के द्वारा ही परिपूर्ण हो गया । तथापि व्रजपुर-पुरन्दर-श्रीनन्दनन्दन के चरणों के नखरूप चन्द्रमा के अंकुरों के द्वारा, वह अन्धकार 'दलित' (चूर्ण)-सा होकर, व्रजरूप पुर के प्रति, उस प्रकार से प्रतिकूल नहीं हुआ कि, जिस प्रकार समस्त ब्रह्माण्ड के लिये प्रतिकूल हो रहा था ॥५५॥

इस प्रकार पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश, काल, दिशा, आत्मा, मन—इन नौ द्रव्यों से अतिरिक्त, 'अन्धतमस' (गाढ़ा अन्धकार)-नामक दशवाँ द्रव्य, मानो दशों दिशाओं को मन्दी बनाकर, एक मुहूर्त (४८ मिनट)तक, सम्पूर्ण जगत् को, मानो अतिशय अन्धे, समस्त जनों से परिपूर्ण-सा बनाता हुआ, जब विद्यमान हो गया, तब मानो घुण के द्वारा विधे हुए जगत्‌रूप अण्डकटाह से ऊपर के भाग से गिरनेवाले, एवं ब्रह्माण्ड के आवरणरूप जलों के बिन्दुजाल ने, पृथ्वी को परिपूर्ण कीचड़ से युक्त बना दिया । वह बिन्दुजाल, मानो अचानक ही उत्पन्न हुआ था, पहले किसी बार में भी उत्पन्न नहीं हुआ था । तदनन्तर अनन्त वेगवाले वे ही जल के बिन्दु, बिन्दुभाव को छोड़कर, आकाशरूप महान् वटवृक्ष के महान् विस्तारवाले शाखारूप जटाओं के आकारवाले नीचे की ओर आवरण के वेग ही, धाराओं के भाव को प्राप्त हो गये । अर्थात् पहले जो जल के बिन्दु, छोटे-छोटे मालूम पड़ते थे, वे ही, थोड़ी-सी देर में, वट की दाढ़ी की तरह, मोटे होकर, धारा-प्रवाहरूप से बरसने लग गये ॥५६॥

एवं सति— वत्सानाच्छाद्य सास्नावलयवलनया द्राघयन्त्यः शिरोधीन्
मूर्धानं नम्रयन्त्यः कुटिलितनयना निश्चला लम्बिलूमाः ।
धारापातावघातक्षुभित-पृथुतरोत्कम्पभूयिष्ठपृष्ठाः
कातर्येणेक्षमाणाः शरणमुपययुर्धेनवः कृष्णमेव ॥५७॥

किञ्च, आविद्धः शृङ्गकोटावतिपृथुनि ककुन्मण्डले गण्डशैले
संशीर्यन् जर्जरत्वं प्रगत इत इतः शीकराकारमाप्तः ।
भग्नः पृष्ठे गरिष्ठे स्फटिकमणिशिलापेशले हन्त वारां
धारापातः प्रकोपं रुजमपि विदधे धावतां पुंगवानाम् ॥५८॥

### व्रजवासिनां निवेदनेन श्रीगोवर्धनधारणम्

**अथ क्षणक्षणतो विलक्षणलक्षणतो रम्भास्तम्भास्तरुणतरा इव स्थूलभावलभा वर्षीयसीर्धाराः सुदुर्वारा वारामवलोक्य सर्व एव सातङ्कं तं कंचनाऽकालकल्पकल्पमाशु मन्यमाना बलमानाऽबलभावा व्रजपुरजना जनानन्दकरं श्रीकृष्णमुपसङ्क्रम्य गम्यमान-खेदातिशयं निवेदयाञ्चक्रुः,—'भो भोः कृष्ण ! महाबाहो ! महाऽवाऽहो नः खलु विशङ्कटं सङ्कटं सञ्चार । तदिदं गोकुलमात्मनाथमात्मनाऽथ मा विलम्बेन प्रतिपालयितुमर्हसि ॥५९॥**

---

ऐसी स्थिति में, समस्त गैयाएँ, अपने गलकम्बल के घेरे के सञ्चालन के द्वारा, अपने बछड़ाओं को ढककर, एवं ग्रीवाओं को लम्बी करके, मस्तक को नमाती हुई, एवं जल गिरने के भय से नेत्रों को टेढ़े करके, पूँछ को निश्चल एवं लम्बी करके, धाराओं के गिरने की पीडा से क्षुभित होने से, महान् कम्प से भारी विशाल पीठवाली होकर, तथा कातरतापूर्वक देखती हुई, श्रीकृष्ण की शरण में ही चली आई ॥५७॥

किंच, बैल एवं वृषभों के सींग, कन्धे के ऊपर का डिल्ला एवं पीठपर गिरनेवाले धारासम्पात का वर्णन करते हुए कहते हैं कि, वर्षा के कारण से दौड़ते हुए, बैलों के एवं वृषभों के सींगों के अग्रभाग में, ताड़ित हुआ जल की धाराओं का सम्पात, उन बैलों के अत्यन्त मोटे कन्धे के डिल्ला के मण्डलरूप गण्डशैलपर भली प्रकार टूटकर जर्जरता को प्राप्त होकर, इधर-उधर गिरकर, जल की बिन्दुओं के आकार को प्राप्त होकर, तथा स्फटिकमणि की शिला के समान सुन्दर, एवं अतिविशाल पीठ के ऊपर भग्न होकर, अहह ! उन बैलों के क्रोध को, तथा पीडा को भी उत्पन्न कर रहा था ॥५८॥

### व्रजवासियों के निवेदन से श्रीगोवर्धन-धारण

उसके बाद, सभी व्रजवासीजन, क्षण-क्षण से विलक्षण लक्षण से, 'तरुणतर' (अत्यन्त पुष्ट) केलाओं के खम्भाओं की तरह, स्थूलभाव को प्राप्त होनेवाली, अतिशय बढ़नेवाली, अतएव 'सुदुर्निवार' (निवारण करने के अयोग्य) जल की धाराओं को देखकर, आतङ्कपूर्वक उस अनिर्वचनीय वृत्तान्त को, असमय में उपस्थित होनेवाले प्रलय को ही शीघ्रतापूर्वक मानते हुए, बढ़ते हुए निर्बलभाव से युक्त होकर, भक्तजनों को आनन्द देनेवाले श्रीकृष्ण के निकट जाकर, प्रतीत होनेवाले अतिशय खेदपूर्वक निवेदन करने लगे कि, "हे महाबाहो ! श्रीकृष्ण ! आप तो 'महाऽव' (उत्सव की रक्षा करनेवाले) हो ! अहो ! आश्चर्य की बात तो यह है कि, सदा सुखदायक आपके रहते हुए भी, हमारे निकट, विकट सङ्कट सञ्चार कर

पश्य पश्य— इयं विद्युद्वीथी कुपितफणिजिह्वेव वलते
शिलाऽऽसारः सारं हरति पुरवाटीक्षितिरुहाम् ।
अयं मेघज्योतिर्व्यतिकर उदीर्णोऽधिसलिलं
ज्वलत्युच्चैरौर्वानल इव समुद्रोदरचरः ॥६०॥

किञ्च, यथोर्ध्वं स्फायन्ते पुरुपरुषगर्जं जलमुचः
क्रमस्थूणास्थौल्यं तिरयति च धारातितिरियम् ।
अयं क्षौणीनत्युन्नति-परिचयच्छित् परमपा-
मपारो व्यापारः प्रलयजलधित्वं प्रथयते ॥६१॥

परितश्च पश्य पश्य—

निषण्णानुत्सङ्गे खरतरशिलापातविकलान्
स्वतन्वा संछाद्य व्यथितवपुषो वत्सनिचयान् ।
दवाग्नेः संत्राता सपदि सलिलात् पाहि न इति
प्रतीक्षन्ते वाष्पाऽऽकुलचलदृशस्त्वां सुरभयः ॥६२॥

अन्यतश्च पश्य पश्य—

चूर्णायित्वा महति ककुदि क्षौणिपृष्ठं गते द्रा-
गोघे मुक्ताव्यतिकर इव स्थूलवर्षोपलानाम् ।

---

रहा है । इसलिये तुम तो, इस गोकुल को शीघ्रतापूर्वक स्वयं ही सुरक्षित करने के योग्य को । क्योंकि, इस गोकुल के स्वामी तो तुम्हीं हो ॥५९॥

"देखो, देखो, प्यारे श्याम ! यह बिजलियों की पंक्ति, कुपित हुए सर्प की जिह्वा की तरह, लफलफा रही है; एवं ओलाओं की शिलाओं का जो सम्पात है, वह नगर, वाटिका एवं वृक्षों के सार का अपहरण कर रहा है; एवं बिजली के द्वारा पटकी हुई, वज्र की अग्नियों का जो सम्मेलन है, वह जल में उत्पन्न होकर, समुद्र के उदर में विचरण करनेवाले बड़वानल की तरह, विशेषरूप से प्रज्वलित हो रहा है ॥६०॥

"किंच, भारी कठोरतापूर्वक गरजते हुए ये मेघ, जैसे-जैसे ऊपर की ओर बढ़ते जा रहे हैं, उसी प्रकार धाराओं की यह श्रेणी, क्रम से खम्भे के मोटापन को भी छिपाती जा रही है, अर्थात् ये जलधाराएँ तो, खम्भे से भी मोटी होती जा रही हैं, और जलों का जो यह अपार व्यापार है, वह तो, पृथ्वी के नीचे-ऊँचेपन के परिचय का छेदन करके, केवल प्रलयकालीन समुद्र के भाव को फैलाता जा रहा है, अर्थात् प्रलयकारी समुद्र की तरह बढ़ता जा रहा है ॥६१॥

"हे कृष्ण ! चारों ओर देखो, देखो तो सही । तुम्हारी प्यारी गैयाओं की कैसी दुर्दशा हो रही है ? ये समस्त गैयाएँ, अपनी गोद में बैठे हुए, एवं अत्यन्त तीखे ओलों की शिला के गिरने से विकल हुए; अतएव, व्यथित शरीरवाले बछड़ाओं के समूहों को, अपने शरीर से ढककर, आँसुओं से व्याकुल चञ्चल नेत्रों से युक्त होकर, तुम्हारी उस बात की प्रतीक्षा कर रही हैं कि, तुमने, दावानल से जिस प्रकार हमारी रक्षा की थी, उसी प्रकार अब जल से भी हम सबको तत्काल बचा लीजिये ॥६२॥

मेघान् क्रोधोन्नमितशिरसो भीममुद्वीक्षमाणा
धारापातप्लुतमुखदृशो यान्ति कष्टं महोक्षाः ॥६३॥

किञ्च, अनल्पः कल्पान्तक्षमतम-महावर्षणतनू-
रनर्थानां सार्थो दुरुपशम एष व्यजनि नः ।
परित्राता नाऽन्यस्त्वदपर इति त्वामिह वयं
प्रपन्ना व्यापन्नानहह निजलोकान्न कुरु नः ॥६४॥

इत्याकर्णयन्नाकर्णयन्नयनप्रान्तो विलोकयन्नपि धेनूनामनूनामपग्लानिं शतमन्युमन्युजन्यमिदमिति विचारयन्मधुमधुरमकम्पानुकम्पानुचर्या गिरा 'मा भैष्ट भो मा भैष्ट, क्षुद्रो हि क्षुद्द्रोहिबाधोदय इवाऽयमुपद्रवः' इत्याश्वास्य सङ्कल्पकल्पनमात्रादेव तमनर्थमनर्थकत्वमापादयितुं समर्थोऽपि भजतामाकल्पमाकल्पमिव वाङ्मनसयोः सुरकिन्नरनर-निकरेण गास्यमानममरपरिवृढ-मदालीलाविशेषं लीलाविशेषं कुसुमसुमधुरया तन्वा तन्वानोऽकृत-परिकरबन्धोऽवहेलावहे लावण्यसरसि स रसिकशेखरः सुस्नात इव ॥६५॥

---

"दूसरी ओर, बड़े-बड़े बैलों की दुर्दशा को, इशारे से दिखाकर बोले कि, "हे गोपाल ! देखो, नेक इधर देखो ! ये, तुम्हारे प्यारे बड़े-बड़े बैल एवं जो साँड़ हैं, वे सब मोटे-मोटे ओलाओं का ढेर, इन बैलों के भारी डीलपर चूर्ण होकर, मोतियों के सम्मेलन की तरह, शीघ्र ही जब भूतलपर उपस्थित हो जाता है, तब ऊँचा सिर करके, मेघों को भयङ्करतापूर्वक देखते हुए, धाराओं के गिरने से व्याप्त मुखवाले एवं ढके नेत्रोंवाले होकर, महान् कष्ट पा रहे हैं ॥६३॥

"किंच, महाप्रलय करने में अत्यन्त समर्थ, महावृष्टि का मूर्तिमान् महान् अनर्थों का यह समूह, हमारे लिये तो, शान्त करना कठिन हो गया है। ऐसी अवस्था में, तुम्हारे से भिन्न, दूसरा कोई भी संरक्षक नहीं है। इसलिये, यहाँपर हम सब, तुम्हारी शरण में आये हैं। हाय हम सब, आपके निजीजन हैं। अतः हमको आपत्ति से युक्त न कीजिये। निजजनों को आपत्ति से बचाना ही, आपका स्वभाव है।" [यहाँपर व्रज में आनेवाले प्रत्येक उपद्रव के समय, समस्त व्रजवासी, श्रीकृष्ण की जो शरणागति लेते हैं, उसमें श्रीगर्गाचार्य के द्वारा कहे हुए, **"नारायणसमो गुणैः" भा० १०।८।१९ इति। य एतस्मिन् महाभागाः प्रीतिं कुर्वन्ति मानवाः। नाऽरयोऽभिभवन्त्येतान् विष्णुपक्षानिवाऽसुराः॥ (भा० १०।८।१८)। पुराऽनेन व्रजपते ! साधवो दस्युपीडिताः। अराजके रक्ष्यमाणा जिग्युर्दस्यून् समेधिताः॥ (भा० १०।८।१७)** ये वचन ही कारण हैं। अतः, उनके सख्य, वात्सल्य आदि भाव में भी, कुछ फरक नहीं आने पाता] ॥६४॥

व्रजवासियों के शरणागतिमय वचनों को इस प्रकार सुनते-सुनते, अपने नेत्रप्रान्त को कानोंतक पहुँचाकर, एवं धेनुओं की सम्पूर्ण ग्लानि को भी देखते हुए, एवं यह सब कार्य, "इन्द्र के क्रोध से ही उत्पन्न हुआ है" यह विचारकर, मधु से भी मधुरतापूर्वक, निश्चल अनुकम्पा के पीछे-पीछे चलनेवाली अपनी वाणी के द्वारा, "हे व्रजवासियो ! तुम, डरो मत, डरो मत।" इस प्रकार कहकर, तथा "यह उपद्रव तो, भूख से द्रोह करनेवाली बाधा के उदय की तरह बहुत छोटा है," अर्थात् यह उपद्रव तो, थोड़े-से प्रयोगमात्र से ही, दूर किया जा सकता है। इस प्रकार आश्वासन देकर, रसिकशेखर वे श्रीकृष्ण, इन्द्र के द्वारा किये हुए उस अनर्थ को, अपने सङ्कल्पमात्र से ही, निरर्थक बनाने को समर्थ होकर भी, भजन करनेवाले भक्तों के मन-वाणी के लिये, कल्पतक 'आकल्प' (भूषण) की तरह लगनेवाले, एवं देवता,

छत्राकं कुतुकेन बालक इव स्तम्बेरमः स्तम्बवत्
श्रीगोवर्धनमुद्दिधीर्षुरभवच्चित्तेन कृष्णो यदा ।
तर्ह्येवाऽस्य करोदरे चटचटाध्वानध्वनत्कन्दरा-
सुप्तोद्बुद्धकिशोरकेशरिसभो व्यालोकि लोकेन सः ॥६६॥

ततश्च, धातुर्ध्यानप्रतानक्षपणपणपटुः प्रौढनागेन्द्रनारी-
क्रीडामाध्वीकपानोत्सव-नवरभसास्वादबाधप्रगल्भः ।
दिङ्मातङ्गेन्द्रदानद्रवणविघटनस्तत्समुल्लासनोत्थो
भ्राम्यन् ब्रह्माण्डभाण्डोदरमधि न ममौ कोऽपि कोपी प्रणादः ॥६७॥

किञ्च, ओजःकण्डूललीलालसकरकमलेनाऽलमुल्लास्यमान-
स्याद्रेर्हासप्रकाशप्रसर इव समाम्नात-हर्षप्रकर्षः ।
उल्लासावेगविग्नक्षितिरुहवितते र्वृन्ततो विच्युतानां
पुष्पाणां वर्षमासीदधिधरणि यशःपातवद् वज्रपाणेः ॥६८॥

---

किन्नर तथा मनुष्यसमुदाय के द्वारा गाये जानेवाले, (**किंच, अमरपरिवृढस्य देवस्वामिनः इन्द्रस्य मदालीनां मदश्रेणीनां लावी छेदी शेषो यस्य तम्**) किंच, देवेन्द्र-इन्द्र के मदों की श्रेणी के छेदन करने के अवशिष्ट भागवाले, लीलाविशेष को पुष्प से भी कोमल अपने शरीर से विस्तारित करते हुए, 'परिकर' को भी न बाँधकर, अर्थात् कमर में पीताम्बर की फेंट को भी न बाँधकर, इन्द्र के प्रति अवज्ञाकारक सौन्दर्यरूप सरोवर में, मानो भली प्रकार नहाये-से होकर; बालक, जिस प्रकार 'छत्राक' (छत्रक) को, एवं हाथी, जिस प्रकार तृणों के गुच्छे को, अनायास धारण कर लेता है, उसी प्रकार मन से ही कौतुकपूर्वक, गोवर्धन को धारण करने की जब इच्छा करने लगे, तब उसी समय, वह गोवर्धन, श्रीकृष्ण के कर के मध्य में, सभी लोगों ने देख लिया। उस समय वह गोवर्धन, चट-चट ध्वनि से प्रतिध्वनित होनेवाली अपनी गुफाओं में पहले सोये हुए, एवं चट-चट ध्वनि से जागे हुए, बलिष्ठ सिंहों की श्रेणी से युक्त था ॥६५-६६॥

चट-चट ध्वनि की विशेषता को वर्णन करते हुए कहते हैं कि, श्रीगोवर्धनपर्वत को ऊपर की ओर उठाने से उत्पन्न हुआ कोई अनिर्वचनीय जो उत्कृष्ट शब्द था, वह, ब्रह्माण्डरूप भाण्ड के उदर में, चारों ओर चक्कर काटता हुआ, कहीं भी समाया नहीं। क्योंकि वह शब्द, ब्रह्मा के ध्यान के विस्तार को दूर करने के व्यापार में परमचतुर था, एवं वासुकि आदि श्रेष्ठ नागों की प्रौढा-नायिकाओं की क्रीडामय मधुपानोत्सव में, नवीन हर्ष के वेगपूर्वक आस्वादन करने की बाधा में पूर्ण 'प्रगल्भ' (साहसी) था, तथा दिग्गजेन्द्रों के मदजल के बहाव को भी दूर करनेवाला था। इस प्रकार वह शब्द, तीनों लोकों में व्याप्त हो गया था ॥६७॥

किंच, श्रीगोवर्धन के ऊपर की ओर उठाने के आवेग से, हिलनेवाले वृक्षों की श्रेणी के डण्ठल से गिरे हुए पुष्पों की जो वृष्टि उस समय हुई थी, उसकी उत्प्रेक्षा करते हुए कहते हैं कि, पुष्पों की वह वृष्टि, श्रीकृष्ण के द्वारा अपने बल की जो 'कण्डूला', अर्थात् अपने अनुरूप विपक्षीरूप पात्र को न देख पाने के कारण, खुजलाहटवाली जो लीला, उस प्रकार की लीला से शोभायमान, अपने करकमल के द्वारा,

किञ्च, ऊर्ध्वोर्ध्वं वर्धमानैः खरतरशिखरैश्छिन्नभिन्नाभ्रपङ्क्ते-
स्तस्य क्षौणीरुहौघैः परिभवितुमिव प्रोद्ययै नन्दनद्रून् ।
सिंहैर्दन्तावलेन्द्र-भ्रमकुपिततमैर्दारुणं दारयद्भि-
स्तीक्ष्णाभुग्नैर्नखाग्रैर्जलधरपटली सर्वतः संप्रसस्रे ॥६९॥

उदस्ते कृष्णेनाऽवरकरतलेनाऽचलपता-
वहो कोऽयं व्योम स्थगयति किमेतत् कथमिति ।
चकम्पे कैलासः समजनि सुमेरुः पुरुभयो
ममज्जोच्चैर्गङ्गापयसि चकितो दिग्गजगणः ॥७०॥

किञ्च, जलाऽऽसारैर्विष्वक् श्रुतिभिरथ मुक्ताझरचयै-
र्मुरारातेः श्रीदोर्मरकतमणीदण्डरुचिरम् ।
अभेद्यं दम्भोलेरपि पवनवेगैश्च न धुतं
महारत्नच्छत्रं समजनि गिरिर्गोकुलजुषाम् ॥७१॥

---

विशेषरूप से ऊपर की ओर किये जानेवाले, गिरिराज के हास्य के प्रकाश के फैलाव की तरह, मानो भली प्रकार अभ्यास में लाये हुए हर्ष के उत्कर्ष के समान ही प्रतीत हो रही थी; एवं पृथ्वीपर गिरती हुई वह पुष्पों की वृष्टि, इन्द्र के मूर्तिमान् यश के पतन की तरह प्रतीत हो रही थी, अर्थात् ये पुष्प नहीं गिर रहे हैं, मानो इन्द्र का यश ही इस रूप में भूमिपर गिर रहा है, ऐसी प्रतीति हो रही थी। पुष्पों के बहाने प्रतीत होनेवाला, श्रीगिरिराज का जो हास्य था, वह भी, अपनी जातिमात्र के शत्रु, इन्द्र के प्रति की गई अवज्ञापूर्वक ही प्रगट हुआ था ॥६८॥

किंच, ऊपर से भी ऊपर की ओर बढ़ते हुए, अपने अत्यन्त तीक्ष्ण शिखरों के द्वारा, जिसने मेघों की पंक्ति छिन्नभिन्न कर डाली थी, उन्हीं श्रीगोवर्धन के वृक्षों के समूह, मानो नन्दनवन के, अर्थात् इन्द्र के स्वर्गीय वन के समस्त वृक्षों को तिरस्कृत करने के लिये ही, ऊपर की ओर चले गये। एवं श्रीगोवर्धन की शिखरोंपर विद्यमान जो सिंह थे, वे, मेघों को देखकर, दिग्गजों के भ्रम से, महान् कुपित हो उठे थे; अतएव, तीखे तथा कुछ मुड़े हुए, अपने नखों के अग्रभागों के द्वारा, उन मेघों का विदारण कर रहे थे; अतः, मेघों की वह श्रेणी, मानो भयभीत-सी होकर, चारों ओर चली गई ॥६९॥

श्रीकृष्ण ने, अपने बायें-हाथ के तलभाग से, गिरिराज जब ऊपर की ओर उठा लिया, तब "अहो ! जो आकाश को ढक रहा है, यह कौन है ? और यह क्या तमाशा है ? अथवा यह किस प्रकार हो रहा है ?" इस विचार से कैलासपर्वत काँप उठा, सुमेरु भी महान् भय से युक्त हो गया, एवं दिग्गजों का गण भी भयभीत-सा होकर, आकाशगङ्गा के जल में डूब गया ॥७०॥

किंच वह गिरिराज, उस समय व्रजवासियों की रक्षा के लिये, मानो रत्नमय विशाल छत्र ही बन गया था। क्योंकि वह गिरिराज, अपने चारों ओर झरनेवाले, जलों की धाराओं के गिरने से, मानो मोतियों के झरनों से ही युक्त हो रहा था; एवं श्रीकृष्ण की परमशोभायमान भुजारूप मरकत मणिमय दण्ड के द्वारा मनोहर लग रहा था; तथा वज्र के द्वारा भी अभेद्य था, और पवन के वेगों के द्वारा भी कम्पित नहीं हो रहा था ॥७१॥

**श्रीकृष्णेन व्रजवासिनामाश्वासनम्**

एवं नाम वामकरकमलेनोल्लास्य निजगिरिवरं निजगिरि वरं विश्वासमासादयन्नुवाच वाचस्पतिभिरप्ययमनिर्वचनीयचारुचरितः ॥७२॥

'मातर्मा तरलं मनः कुरु पितर्मा चिन्तनीयं त्वया
सन्देहं सुहृदो न धत्त पतिता नाऽयं गिरिर्मत्करात् ।
साक्षादेव विलोकितं तनुमता येनाऽर्चनं स्वीकृतं
तस्य व्योम्नि कृताऽवलम्बनतया किं दुष्कराऽवस्थितिः ॥७३॥

किञ्च, आकारेण महानयं गिरितया यद्यप्ययं स्थावरो
देवत्वात् सहजादलौकिकतया तर्कस्य नो गोचरः ।
पश्याऽयं लघिमाऽस्य येन हि मयाऽप्युल्लासितो लीलया
तत्राहं तु निमित्तमात्रमहह स्वेच्छामयोऽयं गिरिः ॥७४॥

ततः, अस्याऽधः प्रविशन्तु सन्तु सुखिनः स्वं स्वं गृहीत्वा व्रजं
स्वच्छन्दं निवसन्तु गोपनगरान्नेदं बिलं भिद्यते ।
कल्पान्ते जगतां जना हि वपुषा नारायणस्योदरे
सूक्ष्मेणैव वसन्ति तत्र नतरामेतादृशं कौतुकम् ॥७५॥

---

**श्रीकृष्ण के द्वारा व्रजवासियों को आश्वासन देना**

इस प्रकार जिनका मनोहर चरित्र, ब्रह्मा एवं बृहस्पति आदि बड़े-बड़े व्याख्यान-वाचस्पतियों के द्वारा भी अनिर्वचनीय है, वे ही श्रीकृष्ण, अपने बायें-करकमल के द्वारा, अपने अभिन्न स्वरूप श्रीगिरिराज को उठाकर, अपनी वाणी में श्रेष्ठ विश्वास दिलाने के लिये, स्पष्ट रूप से बोले—॥७२॥

"अरी मैया ! तू, अपने मन को शङ्का से चञ्चल मत बना; हे पिताजी ! आप कुछ भी चिन्ता न करें; हे मेरे प्यारे मित्रो ! तुम सब, अपने मन में किसी प्रकार का सन्देह मत धारण करो। यह गिरिराज, मेरे हाथ से नीचे नहीं गिरेगा। क्योंकि तुम सबने, यह बात तो साक्षात् स्वयं ही देख ली कि, जिस गिरिराज ने, तुम सबके द्वारा किया गया पूजन, मूर्तिमान् होकर, स्वयं स्वीकार कर लिया, उसी गिरिराज का आकाश में अवलम्बन करके स्थित रहना, कोई 'दुष्कर' (कठिन) कार्य है क्या ? ॥७३॥

"किंच, आकार से महान् बड़ा यह गिरिराज, पर्वत होने के नाते, यद्यपि 'स्थावर' (अचल) है, तथापि स्वाभाविक देवता होने के कारण, अलौकिक होने के भाव से तो, यह तर्क का विषय नहीं है। देखिये, इसका यह हलकापन, कितना विचित्र है कि, जिसके कारण, मुझ छोटे-से बालक ने भी, यह अनायास उठा लिया है। एवं इसके उठाने में भी, मैं तो निमित्तमात्र हूँ। अहह ! यह गिरिराज तो स्वेच्छामय है, अर्थात् अपने प्रेमीभक्तों की इच्छा के अनुसार, सब प्रकार का बन जाता है ॥७४॥

"इसलिये हे व्रजवासियो ! तुम सब, अपने-अपने गोसमूह को वस्तुसमूह को लेकर, इस गिरिराज के नीचे प्रविष्ट हो जाओ, एवं प्रविष्ट होकर सुखी हो जाओ। तथा इसके नीचे स्वच्छन्द होकर निवास करो। श्रीगिरिराज के नीचे का यह बिल, गोपों के नगर से, अर्थात् नन्दग्राम से भिन्न नहीं है, उसी के

किञ्च, उल्लासक्रमवेगतः समुदितैः सारंमृ दां सञ्चयैः
प्राकाराभतया स्थितैस्तत इतो नाऽस्मिन्नपामागमः ।
स्वेच्छाकाननचारतोऽपि सुखिभिर्वृ न्दैर्गवां भूयतां
स्व-स्वावासविलासवासरभसो विस्मर्यतां बन्धुभिः ॥'७६॥

**व्रजवासिनां श्रीगोवर्धनतले प्रवेशः**

इति धराधराधिपभृता भृतोऽमृतरसेनेव व्याहारो हारोपमो यदि सदपि स परिशशाम, तदा तदाश्वस्तहृदः सुहृदः सुतकलत्रधनगोधनगोष्ठसहिताः सपुरोधसोऽरोधसोसूयमानसुखा निःसमपरम्परभागतं गतं भूधरवरस्य रवरस्यमाविविशुः ॥७७॥

प्रविश्य च निराविलबिलस्वर्गमिव तं वतंसरूपमखिलभुवनानां परिसरसरदनुपमयवसमानयवसमाननीयशाद्वलं विमल-सरसीसरसीकृतमपर्याप्त-पर्याप्तविविधाऽऽभोग-भोगसामग्री-सहित-गोगोप-गोपनभाजन-भाजनकमवलोक्य सर्व एव विसिष्मियिरे सिष्मियिरे च ॥७८॥

---

समान है । और देखो, प्रलयकाल में जगत्‌भर के जितने भी जन हैं, वे, नारायण के उदर में, अपने सूक्ष्म-शरीर के द्वारा ही निवास करते हैं, स्थूल-शरीर से नहीं । नारायण के उदर में, इतना विशाल 'कौतुक' (तमाशा) नहीं है, जैसा कि यहाँपर है ॥७५॥

"किंच, गोवर्धनपर्वत के उठाते समय, उल्लास के क्रम के वेग से, भली प्रकार उत्पन्न होनेवाले एवं परकोटा की तरह स्थित होनेवाले, मिट्टियों के दृढसमूहों के द्वारा, सुरक्षित होने से इस बिल में, इधर-उधर से जलों का आगमन नहीं हो सकता । और इस गोवर्धन के नीचे के प्रदेश में, समस्त गोवृन्द को, स्वेच्छापूर्वक वन में विचरण करने की अपेक्षा भी, अधिक सुखी हो जाना चाहिये । और हमारे समस्त बन्धु-बान्धवों को, अपने-अपने निवासस्थान में विलासपूर्वक किये गये निवासमय हर्ष को भुला देना चाहिये; अर्थात् यहाँपर घर की तरह, सुखपूर्वक निवास करना चाहिये" ॥७६॥

**व्रजवासियों का श्रीगोवर्धन के नीचे प्रवेश**

इस प्रकार श्रीगिरिराज को धारण करनेवाले श्रीकृष्ण के द्वारा जो, मानो अमृत के रस से ही परिपुष्ट किया गया था; अतएव हृदय में आदरपूर्वक धारण करने के कारण, जो हार के समान था, इस प्रकार का वह भाषण, जब समाप्त हो गया, तब श्रीकृष्ण के सभी बान्धव एवं मित्रगण, विश्वास से युक्त हृदयवाले होकर, पुत्र, स्त्री, धन, गोधन, एवं खिड़क की सामग्री के सहित, एवं अपने पुरोहितों के सहित, बिना रुकावट के उत्पन्न होते हुए महान् सुख से युक्त होकर, अतुलनीय अतिशय शोभा से प्रदीप्त, श्रीगिरिराज के नीचे के उस बिल में, कोलाहल की सुरसतापूर्वक प्रविष्ट हो गये ॥७७॥

प्रवेश करते ही, गिरिराज के नीचे के उस बिल को देखकर, सभी व्रजवासी विस्मित हो गये, एवं कुछ धीरे-धीरे हँसने भी लग गये । क्योंकि वह बिल, निर्मल 'बिलस्वर्ग' (सुतल आदिक) के समान था; समस्त भुवनों का भूषणरूप था; उसके आसपास की भूमि में, मिले हुए जौ के समान हरीभरी घासों के द्वारा माननीय हराभरा स्थान था; एवं निर्मल सरोवरों के द्वारा सरस बना हुआ था; तथा अनिवारित एवं प्राप्त की हुई, विविधरूप रस आदि की परिपूर्णता से युक्त भोग-सामग्री के सहित, गोगण एवं गोपगण की रक्षा में समर्थ एवं शोभाजनक था ॥७८॥

ततश्च, गावः स्वच्छन्दमूषुः परिसरिणि बहिर्मण्डले शाद्वलाढ्ये
गोपालास्तत्पुरस्तात् सहधरणिसुरास्तत्पुरस्तात् पुरन्ध्र्यः ।
तत्रैव क्वापि राधाप्रभृतिकुलवधूमण्डली क्वापि कन्याः
पार्श्वद्वन्द्वे सखायो वटुरपि पितरावग्रतो लाङ्गली च ॥७९॥

एवं व्रजनगरीगरीयसा कौतुकेन केनचिदनातङ्कं तं कञ्चन निर्वृति-प्रदेशं प्रदेशं समासाद्य महाकल्पकल्पघनघटाघटावलिवलित-निर्मुक्ताऽऽसारसारपराभवभवदवसादं विजहति स्म; सर्व एव स्वेच्छासमं समन्ततः स्थिता अपि गोवर्धनधरस्य रस्यतममात्मनयनाऽभिमुखं मुखं मन्यन्ते स्म ॥८०॥

अथ वेदविदामवनिनिर्जराणां निर्जराणां मङ्गलाशीराशी रामानुजं मानुजं लोकमासाद्य विहरन्तं हरन्तं च निखिलसुरासुराणामभिमानमानन्दयामास ॥८१॥

### मधुमङ्गल-श्रीकृष्ण-यशोदादीनां वार्तालापः

तदनु च मातापितृपितृव्यैर्विस्मयस्मयजया जयाशंसया शं स यापितो भ्रातश्च शिरसि रसितो रोहिण्या वात्सल्यरसोक्षणेन निक्षणेन नितरामपि प्रथमजनिजनितबलेन बलेन चोपगूहितो हि तोषसमुल्लासेन मुल्लासेन स्मयमानस्मयमानमाननकमलमलसदर-विकसन्नयन-

---

उसके बाद गैयाएँ तो, विस्तार से युक्त एवं हरीभरी घास से युक्त बाहिरी मण्डल में स्वेच्छा-पूर्वक बैठ गईं; उनके आगे ब्राह्मणों के सहित, सब गोपाल बैठ गये; उनके आगे पति-पुत्रवाली नारियाँ बैठ गईं; उन्हीं के निकट कहींपर श्रीराधा आदि कुलाङ्गनाओं की मण्डली बैठ गई; तथा कहींपर कन्याएँ बैठ गईं; एवं श्रीकृष्ण के दोनों ओर सखागण बैठ गये; तथा उनके आगे की ओर वही 'कुसुमासव' (मधुमङ्गल)-नामक ब्रह्मचारी, माता-पिता और 'लाङ्गली' (श्रीबलदेव) जी बैठ गये ॥७९॥

इस प्रकार व्रजरूप नगरी के महान् विशाल, किसी अनिर्वचनीय कौतुक के द्वारा, आतङ्क से रहित होकर, आनन्द देने में समर्थ, उस किसी अनिर्वचनीय स्थान में पहुँचकर, सभी व्रजवासियों ने, महाप्रलय की रचना करनेवाले मेघों की श्रेणियों के द्वारा, मानो घड़ाओं की पंक्ति से भली प्रकार निकले हुए धारासम्पात के कारण, प्राप्त हुए भारी तिरस्कार से होनेवाली शिथिलता को त्याग दिया; एवं सभी व्रजवासीजन, स्वेच्छा के साथ चारों ओर स्थित होकर भी, गोवर्धनधारी श्रीकृष्ण के अत्यन्त आस्वादनीय श्रीमुख को, अपने-अपने नेत्रों के सामने ही मानते रहे ॥८०॥

उसके बाद, वेदवेत्ता ब्राह्मणों की तेजस्वी मङ्गलमय आशीर्वादों की श्रेणी ने, मनुष्यलोक को प्राप्त करके विहार करनेवाले, एवं समस्त देवता तथा समस्त दैत्यों के अभिमान को हरनेवाले, श्रीकृष्ण को आनन्दित कर दिया ॥८१॥

### मधुमङ्गल-श्रीकृष्ण एवं श्रीयशोदामैया का वार्तालाप

उसके बाद तो श्रीकृष्ण, अपने माता-पिता-चाचा आदिकों के द्वारा, लोकोत्तर कार्य देखने से उत्पन्न हुए विस्मय, एवं हर्ष से उत्पन्न हुई मन्दमुसकान, इन दोनों के द्वारा उत्पन्न होनेवाली, विजय की

मीषदुन्नमयन्तीभी रमयन्तीभी रतिकलाकलापमाभीरोभी रीयमाणप्रणयामृतविलन्नाभी राधादिभिरभिनवानुरागपरभागसुकुमारिकाभिः कुमारिकाभिश्च नयनचकोर-कोरकित-चकित-चपलप्रान्त-लक्ष्मीभिरक्ष्मीलमालिङ्गितः प्रमदभर-निःसहसहचरचयप्रणयनिरीक्षणक्षण-निर्वृतो वृतो बन्धुजनेन सकलेन स कलेन वचसा च सानन्दं नर्मपटुना वटुना वदनमुन्नीय निजगदे ॥८२॥

'जगदेकवल्लभ ! वयस्य ! यस्य ब्रह्मवर्चसममोघमोघवत्तरमनुभवन्तो भवन्तो मोदन्ते, सोऽहं सोऽहं कथयामि। किमयि मयि तस्मिन् सति सखे! सखेदोऽसि गिरिवरधारणे, न कथमाज्ञापयसि, पयसिजेक्षण ! क्षणमहं गिरिवरमेनं बिभर्मि भर्मणा दण्डकाष्ठशिखरेण, खरेण श्रमेण श्रान्तो भवान् क्षणं विश्राम्यतु ॥'८३॥

तदुपाकर्ण्य निजगाद गोष्ठेश्वरी,—'अहो एभिरेव पुनरुद्धतैरुद्धतैक्ष्ण्येन चेतसा मुहुरुद्धतोकृतोऽसि, भो वत्स ! वत्सरकृत्यं शतमखमखमखण्डितं खण्डितं यत् कृतवानसि, न सिध्यति हि शर्मणे देवताहेलनम्। कथं नाम सुराणामसुराणामपि द्वेषो नरस्य रस्यतामेतु,

---

आशा से, कल्याण को प्राप्त कराये जा रहे थे; मस्तकपर सूँघे जा रहे थे; एवं रोहिणी-मैया के द्वारा, वात्सल्यरस के सींचने से, मानो भारी उत्सव से सरस किये जा रहे थे; एवं अपने से पहले जन्म लेने से, उत्पन्न बलवाले बलदेव के द्वारा, सन्तोषमय उल्लासपूर्वक भारी आलिङ्गित हो रहे थे; एवं हर्ष के प्रकाश से, टेढ़ेपन का सूचक गर्व एवं सरलतासूचक आदर, इन दोनों के द्वारा, मन्द-हासवाले मुखकमल को, आलस्य से तनिक विकसित होनेवाले नेत्रों के भावपूर्वक थोड़ा-सा ऊँचा करनेवाली, एवं रति की कलाओं के समूह का रस लेनेवाली, एवं अन्तःकरण में प्रवाहित होनेवाले प्रेमामृत से भीजी हुई, श्रीराधिका आदि गोपियों के द्वारा, तथा अपने नेत्ररूप चकोरों की कलिकाभाव को प्राप्त चकित एवं चञ्चल-कटाक्षों की शोभावाली, एवं अभिनव अनुराग की पराकाष्ठा से युक्त, सुकुमारी धन्या आदि कुमारियों के द्वारा, निर्निमेषतापूर्वक नेत्रों के द्वारा ही, आलिङ्गित हो रहे थे; एवं हर्ष के भार से, मित्रों के असह्य प्रेमपूर्वक, निहारनारूप उत्सव से आनन्दित हो रहे थे; तथा समस्त बन्धु-जनमात्र से, चारों ओर से घिरे हुए थे। उस प्रकार के श्रीकृष्ण के प्रति, हँसी-मजाक करने में चतुर, 'मधुमङ्गल'-नामक ब्रह्मचारी, अपने मुख को उठाकर, सुमधुर वचन से आनन्दपूर्वक बोला—॥८२॥

"हे जगत्‌भर के मुख्यप्रिय ! मित्रवर ! श्याम ! देखो, जिसके 'अमोघ' (सार्थक) एवं अतिशय प्रवाहवाले ब्रह्मतेज का अनुभव करते हुए, आप प्रसन्न होते रहते हैं, मैं, वही ब्रह्मवर्चस्वी हूँ, अतः, वही मैं कहता हूँ कि, "हे सखे ! उस प्रकार के मेरे विद्यमान रहते हुए भी, गिरिराज के धारण करने से, खेद से युक्त क्यों हो रहे हो ? हे कमलनयन ! मुझे, आज्ञा क्यों नहीं दे रहे हो ? मैं, इस गिरिराज को क्षणभर के लिये, सुवर्ण से मढ़े हुए डण्डा के काष्ठ के अग्रभाग से धारण कर लेता हूँ। आप; तीक्ष्ण परिश्रम के द्वारा शान्त हो गये हो। अतः, क्षणभर विश्राम कर लीजिये" ॥८३॥

मधुमङ्गल की बात को सुनकर, व्रजेश्वरी यशोदा—"अहो हे बेटा ! अन्तःकरण में रुकी हुई तीक्ष्णता से युक्त चित्त के द्वारा, इस मधुमङ्गल जैसे 'उद्धत' (घमण्डी) इन व्यक्तियों ने ही, तू, बारंबार उद्धत बना दिया है। इसीलिये तू ने, वर्षभर में करने योग्य, इन्द्र के अखण्डित यज्ञ का खण्डन कर दिया

**उभयभयं यदि जातं तदा कथं वसतिरतिरस्या स्यात्' इति सवात्सल्यं सरससुखाकरकरकमल-पलाशेन श्रीकृष्णस्यानन्दघनमपघनमपरिश्रममतिश्रममतितया परामृशन्ती गिरिवरभरभुजं भुजं परिस्पृश्य पुनरूचे ॥८४॥**

**'अहो कथमभिनवनवनीतशीतलतरोऽमलतरो भुजवलयोऽबलयोगेन महीधरभरं सहते ? हंहो धराधराधिनाथ ! नाथति जनोऽयं वरमेकम्, यदि सत्यमेव तत्रभवान् भवान् देवतात्मको बताऽऽत्मकोमलतालघुताभ्यां समुचितचित एव तदाऽस्तु, माऽस्तु मान्यतम ! मम तनयस्य मतनयस्य खेदः ॥"८५॥**

**वटुरुवाच,—'मातर्मैवं वादीः, क्व नामाऽस्य खेदः, अवधीयताम्—**

**कल्पान्तप्रतिमं महाघनघटासङ्घट्टमुद्घाटयन्**
**किंवा नोपचकार नः प्रकुपितो देवः स वज्रायुधः ।**
**पश्याऽद्रीन्द्रविधारणेऽस्य यदिदं माधुर्यमुज्जृम्भते**
**मातस्तत् कथमन्यथाऽक्षिपुटकैरस्माभिरापास्यत ॥"८६॥**

---

है। देख, देवताओं का तिरस्कार, सुख के लिये सिद्ध नहीं होता, अर्थात् दुःखदायक ही होता है। और देवता तथा दैत्यों का द्वेष, मनुष्य के लिये रसदायक किस प्रकार हो सकता है ? इसलिये देवता एवं दैत्य, इन दोनों के द्वारा, जब भय उपस्थित हो गया, तब निवास करना अतिशय सरस किस प्रकार हो सकता है ?" इस प्रकार वात्सल्यपूर्वक कहकर, सरस-सुखदायक अपने करकमलरूप पत्र के द्वारा, श्रीकृष्ण के सच्चिदानन्द-घनमय शरीर को, जो कि परिश्रम से रहित था, उसको भी अत्यन्त परिश्रम से युक्त होने की भावना से, गिरिराज के भार का अनुभव करनेवाले हाथ को, चारों ओर से छूकर, पुनः बोली—॥८४

"हाय ! मेरे लाला का जो भुजमण्डल है, वह अभिनव 'नवनीत' (माखन) के समान अतिशय शीतल है एवं अत्यन्त निर्मल है, बल का सम्बन्ध तो इसमें बिलकुल नहीं है। अतः, इस प्रकार का यह भुजमण्डल, पर्वत के भार को किस प्रकार सहन कर रहा है ?" श्रीगिरिराज को लक्ष्य करके बोली कि, "हाय ! हे गिरिराज महाराज ! यह यशोदारूप जन, आप से एक वरदान की याचना कर रहा है कि, यदि परमपूजनीय आप, सत्य ही देवतास्वरूप हो, तब तो, अपनी कोमलता एवं 'लघुता' (हलकापन) के द्वारा ही, समुचितरूप से युक्त हो जाओ। और हे परममाननीय ! भगवन् ! मेरे लाला के लिये खेद भी नहीं होना चाहिये। क्योंकि यह तो, नीति को ही मानता रहता है। अतः, इसके साथ अन्याय होना समुचित नहीं है। मेरे विज्ञापन का यही भाव है" ॥८५॥

मधुमङ्गल वटु—"मैया ! इस प्रकार मत कहो। गिरिराज को धारण करने में, श्रीकृष्ण को खेद कहाँ है ? सावधान हो जाइये। देखो, वज्ररूप आयुधवाले उस इन्द्र ने महान् कुपित होकर, प्रलय-काल के समान महान् घनों की घटाओं के सम्मेलन का उद्घाटन करते हुए हमारा कौन-सा उपकार नहीं किया ? अपितु, महान् उपकार किया है। अरी मैया ! देख, श्रीगिरिराज के धारण करने में श्रीकृष्ण का, यह जो अपूर्व माधुर्य प्रकाशित हो रहा है, उसको हम, अपने नेत्रपुटों के द्वारा, अन्यथा किस प्रकार पान कर पाते ? अर्थात् यदि इन्द्र कुपित नहीं होता तो, हम सब व्रजवासी, श्रीकृष्ण के इस प्रकार के माधुर्य का पान, अपने नेत्रों से एकसाथ किस प्रकार कर पाते ? तात्पर्य—इन्द्र ने कुपित होकर भी, समस्त व्रजवासी जीवमात्र का सम्मेलन महोत्सव ही करवा दिया, इसमें खेद की क्या बात है ?" ॥८६॥

साह,—'साहसिक ! माधुर्यं मा धुर्यं खल्विदमपितु खेदवैधुर्यं वै धुर्यं सलं गिरिवरवहनस्य ॥८७॥

पश्य पश्य— ललाटस्य प्रान्ते श्रमजलकणक्लिद्यमानालकालि-
मुखं शुष्यत्प्रायं सरसिजमिव म्लायमानं हिमान्या ।
भरेण द्रागद्रेर्वमदिव पुरः पाणिपादं सुरागं
कथं मातुः प्राणाः शिव शिव परं कष्टमेतत् सहन्ताम् ॥'८८॥

श्रीकृष्ण आह,—'मातः ! परं माऽतः परं कौतुकमस्ति, वृथा किमाशङ्क्यते मम खेदः, खेऽदः पश्य गिरिवरस्य स्वयमवस्थानम्, निगदितमेव पुरा वपुरात्मीयं मे निमित्तमात्रमेवात्र ॥'८९॥

साह,—'वत्स ! भवतु, तथापि —
एतावन्तं कालमालम्ब्य बालो, मन्दस्पन्दं बाहुमुद्यम्य तिष्ठन् ।
अद्रेः सङ्गात् खेदवत्पाणिपद्मः, खिन्नो न स्याः कस्य हेतोर्न विद्मः ॥'९०॥

वचनमिदं पटुम्मन्य ! ते मन्यते यदि तव करसङ्गरसं गमयित्वा स्वयमेव खेऽवखेलन्निवाऽयमवतिष्ठते ॥९१॥

---

यशोदा-मैया—"अरे साहसिक ! यह श्रेष्ठ माधुर्य नहीं है। अपितु, निश्चितरूप से भार में 'अंसल' (बलवान्) खेद से होनेवाली विकलता ही है, अर्थात् गिरिराज के धारण करने की विकलता ही, श्रीकृष्ण के अङ्ग में प्रतीत हो रही है। क्योंकि, बोझा ढोने से, कभी माधुर्य उत्पन्न होता है क्या ? **(बलवान् मांसलोंऽसलः इत्यमरः)** ॥८७॥

"अरे देख, नेक ध्यान देकर देख, इसके ललाट के प्रान्तभाग में जो अलकावली है, वह, पसीने की बूंदों से, गीली होती जा रही है; और इसका मुख, बर्फ के ढेर से मलिन हुए कमल की तरह, प्रायः सूखा जा रहा है; और इसके हाथ-पैर, पर्वत के भार से, आगे की ओर शीघ्रतापूर्वक सुन्दर लालिमा का, मानो वमन-सा कर रहे हैं; अर्थात् इसके हाथ-पैर, बोझे के मारे, अत्यन्त लाल पड़ रहे हैं। हाय ! हाय !! माता के प्राण, इस महान् कष्ट को किस प्रकार सहन कर सकते हैं ?" ॥८८॥

माता की विकल दशा को देखकर, श्रीकृष्ण—"अरी मैया ! देख, इससे परे और दूसरा उत्कृष्ट कौतुक नहीं है। तू, मेरे खेद की वृथा ही शङ्का क्यों कर रही है ? तू, गिरिराज के आकाश में इस स्वयं ठहरने को तो देख ले, अर्थात् यह गिरिराज, आकाश में स्वयं ही ठहरा हुआ है। यह बात मैं पहले भी निवेदन कर चुका हूँ कि, मेरा निजी शरीर तो, इसके धारण करने के विषय में निमित्तमात्र ही है" ॥८९॥

श्रीयशोदा—"हाँ बेटा ! तुम्हारी बात यद्यपि ठीक है, तथापि इतने लम्बे समयतक, निश्चल भुजा को उठाकर खड़े रहकर, पर्वत के सङ्ग से खेद से युक्त करकमलवाला तू, किस कारण से 'खिन्न' (उदास) नहीं हो सकेगा ? इस बात को, हम सब सीधेसादे व्रजवासी नहीं जानते हैं ॥९०॥

"हे अपने को चतुर माननेवाले लाल ! तुम्हारे इस वचन को, तब तो हम मान लेते कि, यदि यह पर्वत, तुम्हारे करकमल के सङ्ग के रस को छोड़कर, आकाश में स्वयं ही खेलता हुआ-सा स्थित हो जाता" ॥९१॥

वटुराह,—'गोष्ठेश्वरि ! मन्त्रप्रभावतो विप्रभावतो विशिष्टशिष्टस्य मम ममतैकभाजनं वयस्यममुममुञ्चन्नपि गिरिवरोऽयं करकमले स्थितः सुनखे न खेदयते, दयते हि सर्वात्मनाथं प्रति सर्व एव ॥'९२॥

साह,—'धृष्ट ! किं प्रलपसि, मम प्राणा दन्दह्यन्ते, नह्यन्ते न तावदाश्वासपाशेन, कृतमिह हासपरिहास-परिकल्पनयाऽनया ॥'९३॥

व्रजेश्वर आह,—'अयि कथमयमाक्रुश्यते वटुः, प्रायशो यशोऽवतामीदृशि दुष्करे कर्मणि नर्मणि नयज्ञैरुत्साहसाहसवर्धनं क्रियते, तेन नाऽसमयज्ञोऽयम्, अस्य वचसि च सिद्धानुरागोऽयं वत्सः ॥'९४॥

समस्त-व्रजवासिनां रसमयाऽऽलापः

इत्येवमवसरे परितः परितस्थुषां गिरिवरधरस्य रस्यमूर्तेर्माधुरीधुरीणतामवलोकयतां लोकयतां धियमतीत्य रतिमुद्वहतां हतांहसामन्योन्यरसालापः समजनिष्ट ॥९५॥

तथा हि—'अहो अहोभिरेतावद्भिरपीदं नाऽनुभूतं भूतंसभूतं लावण्यमस्य ॥९६॥

---

मधुमङ्गल—"हे व्रजेश्वरि ! देख, मैं, मन्त्रों के प्रभाव से एवं ब्राह्मण के भाव से, विशिष्ट 'शिष्ट' (यथार्थ वक्ता) हूँ। मेरा मित्र, यह श्रीकृष्ण, मेरी ममता का मुख्यपात्र है। अतः, यह गिरिराज इसको न छोड़ता हुआ भी, सुन्दर नखोंवाले करकमलपर स्थित होकर भी, हमारे मित्र को खेद नहीं दे रहा है। क्योंकि, सर्वात्माओं के स्वामी के प्रति, सभी दया करते हैं" ॥९२॥

यशोदा—'अरे ढीठ ! मधुमङ्गल ! तू, वृथालाप क्यों कर रहा है ? मेरे प्राण तो, बुरी तरह जले जा रहे हैं। आश्वासनरूप पाश में, निबद्ध नहीं हो रहे हैं। किन्तु, दाह की पीडा से, मानो निकलना ही चाहते हैं। इसलिये, अब इस प्रकार की हास-परिहास की रचना से, कोई प्रयोजन नहीं है" ॥९३॥

व्रजेश्वर-श्रीनन्दजी—"हे व्रजेश्वरि ! इस मधुमङ्गल को क्यों फटकार रही हो ? देखो, संसार में प्रायः यशस्वीजनों के इस प्रकार के दुष्करकर्म के समय, एवं हास-परिहास के समय, नीतिज्ञ-जन, उनके उत्साह एवं साहस को ही बढ़ाते रहते हैं, घटाते नहीं। इसलिये यह मधुमङ्गल, समय का जानकार है। अतः, तुम्हारे लाला का उत्साह ही बढ़ा रहा है। और हमारा लाला भी, इसके वचन में, स्वतःसिद्ध अनुराग रखता है। तात्पर्य,—किसी प्रकार निरुत्साहित होनेपर तो, तेरे लाला को, श्रम का अनुभव होने लगेगा" ॥९४॥

समस्त व्रजवासियों का रसमय आलाप

इसी प्रकार के अवसर में, श्रीगिरिधारीलाल के चारों ओर बैठनेवाले, एवं उन्हीं की रसमयी-मूर्ति की माधुरी की श्रेष्ठता का निरीक्षण करनेवाले, एवं लौकिक-व्यापार में लगी हुई बुद्धि का अतिक्रमण करके प्रीति धारण करनेवाले, अतएव, 'निष्पाप' (पुण्यात्मा) उन समस्त व्रजवासियों का आपस का रसमय आलाप प्रगट हो गया ॥९५॥

देखिये, वह आलाप, इस प्रकार था—"अहो भैयाओ ! श्रीकृष्ण का जो लोकोत्तर सौन्दर्य है,

पश्य पश्य,— उद्यत्पार्ष्णिपदाग्रचुम्बितमहीपृष्ठं कियत्कुञ्चित-
श्रीमज्जानु विभुग्नवङ्क्षणतटव्यालोलमालाञ्चलम् ।
हेलोद्धूनितवामबाहुमहसा व्यालक्ष्यकक्षस्थलं
वामं पार्श्वममुष्य पश्य विवलीवल्लीकमृज्वायतम् ॥९७॥

किञ्च, लीलाभुग्नकफोणि कोमलकरप्रादेशपार्श्वोल्लस-
च्छ्रोणीसीम वलद्वलीकमनृजुव्यालम्बिमालाञ्चलम् ।
सम्यङ्न्यासविलासिना पदतलेनाऽऽलम्बितक्ष्मातलं
पार्श्वं दक्षिणमस्य पश्य यदहो निर्व्याजमुद्भ्राजते ॥९८॥

किञ्च, स्वेदक्लिन्नकपोलमण्डल-लसत्कर्णावतंसीकृत-
श्यामाम्भोरुहकेशरा मदभरव्याघूर्णमानेक्षणा ।
अद्यान्यैव निरीक्ष्यते क्षितिधरोद्धारश्रमेऽपि श्रमाऽ-
भावव्यञ्जकरञ्जकस्मितसुधा वक्त्रद्युतिर्द्योतते ॥९९॥

अन्यतश्च केचिदाहुः,—'अहो रहोऽन्तरमिदमतिमति मर्दनमपि सकलापदां

---

वह, भूमि का भूषणरूप है । किन्तु, आजका-सा यह सौन्दर्य तो, हमने इतने दिनों में भी, अर्थात् इसकी सात-वर्ष की अवस्थातक भी, कभी भी अनुभव नहीं किया ॥९६॥

"देखो, देखो, श्रीकृष्ण की बाँकी झाँकी कैसी विचित्र है ? एड़ी उठाकर, चरण के अग्रभाग से, अर्थात् पंजे से भूतल का स्पर्श करके खड़े हैं, इनके शोभायुक्त घुटने कुछ सिकुड़ रहे हैं, एवं कुछ टेढ़ी हुई 'वंक्षणतट', अर्थात् जङ्घा की सन्धि के तट से दाहिनी-बगल की ओर माला एवं अञ्चल कुछ ऊँचा एवं हिलता जा रहा हे, तथा अनायास ऊपर की ओर उठाई हुई बायीं-भुजा के तेज से कुक्षि का तलभाग स्पष्ट दिखाई दे रहा है, इस प्रकार श्रीकृष्ण का बायाँ भाग, उदर की त्रिबलीलता से रहित है, एवं सीधा तथा लम्बा हो रहा है, देख लीजिये ॥९७॥

"किंच श्रीकृष्ण का दाहिना भाग, देखो, यह तो अहो, निष्कपटरूप से विशेष शोभा पा रहा है । क्योंकि, इधर के कटिप्रदेश की सीमा, अनायास मुड़ी हुई कोहनी से युक्त, कोमल हाथ के 'प्रादेश' (अँगूठे के सिरे से तर्जनी अँगुली के सिरेतक फैला हुआ स्थान) के रखने से बगल की शोभा से युक्त है, अर्थात् बायें-हाथपर तो गिरिराज धारण कर रखा है, और दाहिना-हाथ, कटिप्रदेशपर धरा है । तथा यह दाहिना भाग, उदर में पड़ी हुई त्रिबली से भी युक्त है, एवं यह भाग, कुछ टेढ़ी एवं लम्बी माला एवं टेढ़े अञ्चल (पीताम्बर के छोर) से युक्त है, तथा भली प्रकार सम्पूर्णरूप से धरने से शोभावाले चरणतल से भूतल का सहारा ले रहा है ॥९८॥

"किंच आज तो, श्रीकृष्ण के मुखारविन्द की शोभा, कुछ दूसरे ही प्रकार की दिखाई दे रही है । क्योंकि, पसीने से भीजे हुए कपोलमण्डल में, कर्णभूषणरूप से बनाये हुए नीलकमल की केसर, प्रतिबिम्बरूप से शोभा पा रही है; एवं वही मुख की शोभा, अपने भक्तों के रक्षा से उत्पन्न हुए हर्ष की अधिकता से, घूमते हुए नेत्रों से युक्त है, तथा गिरिराज के उठाने के परिश्रम में भी, परिश्रम के अभाव की व्यञ्जक एवं भक्तजन-मनोरञ्जक, मन्दमुसकानरूप सुधा से युक्त है" ॥९९॥

पदाम्बुजयोः सञ्चरणाऽभावेन मूकमिव कलहंसकयुगलं हंसकयुगलं यथा सरोजाग्रजाग्रदपि निद्रितम् । कादाचित्क-चित्कमनीयविन्यासविशेषेण यथास्थितविन्यासविपर्यासपर्यासन्नस्पन्दे तस्मिन्नेव पदतामरसेऽमरसेवाभिनन्दिते कृतनादमाकस्मिकीं चलनशङ्कां समासादयति ॥'१००

पुनरन्यतः केचिदूचुः,—'अहो पश्यत पश्यत,

एकेन पाणिकमलेन विलासवंशीं, बिम्बाधरेऽनुगमयन् मृदु वादयंश्च ।
अद्रीन्द्रधारणविधौ विगतश्रमत्व-,मावेदयन् रसयति प्रियवर्गचेतः ॥'१०१॥

तस्मिन्नेव समये वटुराह,—'भो भो अतिसाहसमिदम्—

मा वादयस्व मुरलीं निनदैरमुष्याः, शैलो यदि स्खलति वा द्रुत एव वा स्यात् ।
तर्हि त्वमद्य विधिना कतमेन बन्धून्, रक्षिष्यसि प्रियवयस्य ! न दृश्यते सः ॥१०२॥

यदस्या निर्वंशिकाया वंशिकायास्तथैव प्रभावः प्रभावः, यत् खलु निनदेन शैलमपि विद्रावयति, विद्रावयति स्रोतस्वतीस्रोतः, स्वतीवाऽनर्थकारिणीयम् ॥'१०३॥

सहचरा ऊचुः,—'कुसुमासव ! गिरिरयं नो रक्षन् महासारो महाऽऽसारोपद्रवतो द्रवतो

---

दूसरी ओर से कुछ व्रजवासी बोले कि, "अहो ! यह भी एक दूसरा रहस्य, बुद्धि का अतिक्रमण करनेवाला है, एवं समस्त प्रकार की आपत्तियों का मर्दन करनेवाला है । वह यह है कि, चरणकमलों के चलने के अभाव से, नूपुरों की जोड़ी, उस प्रकार गूँगी-सी हो रही है कि, जिस प्रकार कमलों के अग्रभाग में जागती हुई भी, हँसों की जोड़ी, सोती रहती है । किंच, देवताओं की सेवा के द्वारा, अभिनन्दित वह चरणारविन्द, कभी-कभी होनेवाली चेतना की प्राप्ति से, सुमनोहर 'विन्यास' (धरने की परिपाटी) की विशेषता के द्वारा, अर्थात् दोनों चरणों को बदलकर, दूसरी तरह से धरने की क्रिया के द्वारा, गोवर्धन उठाते समय, वह चरणारविन्द, जिस प्रकार भूतलपर धरा था, उसको बदलने के कारण, जब कुछ हिलने के भाव को प्राप्तकर लेता है, उसी चरणारविन्द में, झणत्कार करनेवाली, नूपुररूप हँसों की वह जोड़ी, अचानक होनेवाली चलने की शङ्का को धारण कर लेती है ॥१००॥

कुछ व्रजवासी दूसरी ओर से पुनः बोले—"अरे भाइयो ! देखो, देखो । ये श्रीकृष्ण, अपने एक करकमल के द्वारा, विलासमयी वंशी को, अपने बिम्बाधरपर धरकर, कोमलतापूर्वक बजाते हुए, "श्रीगिरिराज के धारण करने की विधि में, मुझे, तनिक भी परिश्रम नहीं हो रहा है" इस बात का विज्ञापन करते हुए, अपने प्रियवर्ग के चित्त को आनन्दित कर रहे हैं" ॥१०१॥

उसी समय मधुमङ्गल बोला कि, "अरे भैया ! कन्हैया ! तुम्हारा यह बड़ा साहस है । देखो, भैया ! वंशी मत बजाओ । क्योंकि, इसकी सुमधुर ध्वनियों के द्वारा, यदि यह पर्वत, तुम्हारे हाथ से फिसल गया अथवा यदि पिघल गया तो, आज तुम, अपने बन्धुओं की रक्षा कौन-सी विधि से करोगे ? हाय ! प्रियमित्र ! वह विधि, मुझे तो नहीं दीख रही है ॥१०२॥

"क्योंकि, निर्वंशवाली इस तुम्हारी वंशी का, अपनी कान्ति की रक्षा करनेवाला उसी प्रकार का प्रभाव है कि, वह, अपनी ध्वनि के द्वारा, पर्वत को भी पिघला देती है, एवं नदियों के प्रवाह को (द्रव एव द्रावः गलितत्वं विगतद्रावं कठिनं करोतीत्यर्थः) कठिन बना देती है । अतएव, यह वंशी, भली प्रकार महान् अनर्थ करनेवाली है" ॥१०३॥

निजवपुषः किमाघातेन नाशयिष्यति, नैतत्, महासाराः खलु पृथुनाऽऽनन्दथुना नन्दतोऽपि द्रुतं द्रुतं चाऽऽत्मानं स्तम्भयन्ति, भयं तिलमात्रमप्यत्र नास्ति, श्रूयतां मुरलीनादो, नाऽऽदोधूयतां चित्तवृत्तिः' इति ॥१०४॥

परतश्चाऽपरे निजगदुः,—'अहो मूढतामूढताद्दृशकोपस्य पश्यत शतमखस्य अस्मिन्नपि सर्वसुहृदि हृदि वैरायते ॥१०५॥

अयं गोत्रोन्नेता भवति स हि गोत्रक्षयकरः
स गृह्णात्येवायं जगति शतकोटिं वितरति ।
स एकाशापालो दिशति सकलाशाफलमयं
कथं धत्तेऽलज्जो हरिरिति स नाम्नः प्रतिकृतिम् ॥'१०६॥

अन्यतश्चान्ये जगदुः,—'अहो किमेतत्—

अमी प्रलयमारुताः प्रलयवारिदा अप्यमी
इदं प्रलयदुर्दिनं प्रलयवारिवारोऽप्ययम् ।
भ्रमः किमयमेव नः किमियमिन्द्रजालक्रिया
कुतोऽपि न पराभवः क्वचन कोऽपि कस्याप्यभूत् ॥'१०७॥

---

सभी सखा—"हे मधुमङ्गल ! यह पर्वत 'महासार' (महान् धैर्यशाली) है। अतः, भारी धाराओं के सम्पात से हमारी रक्षा करता हुआ, वंशी की ध्वनि से अपने शरीर के द्रवीभाव के कारण, आघात के द्वारा, हमारा विनाश करेगा क्या ? यह बात कभी भी संभव नहीं है। क्योंकि, महान् धैर्यशाली पुरुष, विशाल आनन्द के द्वारा, उत्पन्न हुए हर्ष से, पिघले हुए अपने आपको, शीघ्र ही स्तम्भित कर लेते हैं। अतः, यहाँपर तिलमात्र भी भय नहीं है। वंशी की ध्वनि को सुनते रहो। चित्त की वृत्ति को डाँवा-डोल मत करो" ॥१०४॥

दूसरी ओर बैठे हुए दूसरे व्रजवासी—"अहो, आश्चर्य ! उस प्रकार का निरर्थक क्रोध धारण करनेवाले इन्द्र की मूढ़ता को तो देखो, जो कि, सभी के मित्र, इन श्रीकृष्ण के ऊपर भी, हृदय में वैर करता है ॥१०५॥

"और देखो, श्रीकृष्ण में एवं इन्द्र में, कितना भारी अन्तर है कि, ये श्रीकृष्ण तो, अपने 'गोत्र' (कुल) की उन्नति करनेवाले हैं; और वह इन्द्र, 'गोत्र' (पर्वत) मात्र का क्षय करनेवाला है; पक्षे—अपने कुल का विनाशक है। और देखो, वह इन्द्र तो, जगत् में 'शतकोटि' (वज्र या सौ-करोड़ की संख्यावाले धन) को केवल ग्रहण ही करता है, किसी को कुछ देता नहीं; किन्तु, हमारे प्यारे ये श्रीकृष्ण तो, सौ-सौ करोड़ प्रतिदिन दान देते हैं। वह इन्द्र तो, केवल पूर्व-दिक्पाल ही है; ये श्रीकृष्ण तो, सभी जनों की आशा के फल को देते रहते हैं। तो भी वह निर्लज्ज इन्द्र, श्रीकृष्ण के 'हरि' इस नाम की प्रतिच्छाया न जाने किस प्रकार धारण कर रहा है; अर्थात् नानार्थवर्ग में इन्द्र को भी 'हरि' कहते हैं। तात्पर्य—नाम तो, 'हरि' का धारण कर लिया है; एवं काम, गये-बीते जनोंका-सा कर रहा है; यही तो इसकी मूढ़ता है ॥१०६॥

दूसरी ओर से दूसरे बोले—"अहो यह कैसे आश्चर्य की बात है कि, ये प्रलयकालीन वायु हैं, एवं ये मेघ भी प्रलयकालीन हैं, एवं मेघों से ढका हुआ यह दुर्दिन भी प्रलयकालीन ही है, तथा यह जलों

गोपीनां हास-परिहासमयः सरसाऽऽलापः

**अन्यतश्च—मधुरगोष्ठीनिष्ठच्यूतः कश्चन वसुधा-नवसुधाप्रवाह इव परस्परपरम-रमणीयसौहृदहृदयालुतया कोमल-परिमल-परिहास-हासपेशलः समजनि, समजनि-कौतुकः कौतुक-कथारम्भः ॥१०८॥**

**तथाहि— गोवर्धनं सुमुखि ! यावदयं बिभर्ति, राधे ! न तावदिह लोलय लोचनान्तम् ।**
**माऽऽस्ताममुष्य पृथुवेपथुभङ्गभाजः, पाणिस्थलस्खलितशैलकृतो विपाकः ॥१०९॥**

**इति मधुमधुरध्वनिभृतनिभृतपरिहासपेशलया श्यामलया परिहसिताऽसितापाङ्गी कृपाङ्गीकृतत्रपा तामाह,—'मा हरिणलोचने ! निजमदं मदन्तरे सञ्चारय स्वयमुप-दिश्यतामात्मा ॥'११०॥**

**अन्याह,—'महासारोऽयं येन धराधराधीशोऽयं कन्दुकीकृतस्तस्य समुपचित-वैदग्ध्य-विपाकयाऽपि कया पिधीयतां सारः ॥'१११॥**

---

का समूह भी प्रलयकालीन ही है। यह हमारा भ्रम हैं, अथवा यह कोई इन्द्रजाल की ही क्रिया है। क्योंकि, इतनी आपत्तियों के कारण उपस्थित होनेपर भी, किसी व्रजवासी का, कोई भी, कहीं भी, किसी प्रकार से भी, अनादर नहीं हो पाया" ॥१०७॥

गोपियों का हास-परिहासमय सरस आलाप

दूसरी ओर गोपियों की सुमधुर 'गोष्ठी' (सभा) के द्वारा कहा गया, समान उत्पत्तिवाले कौतुक से युक्त, कोई अनिर्वचनीय वार्तालाप आरम्भ हो गया। वह आरम्भ, भूतलपर नवीन अमृत के समान था, परस्पर के परमरमणीय 'सौहृद' (मित्रता) की हृदयालुता के कारण, कोमल एवं जनमनोहर हास-परिहाररूप सुगन्धी से सुन्दर था ॥१०८॥

देखो, हास-परिहासमय वह वार्तालाप, इस प्रकार था—कोई गोपी, राधिका से बोली—"हे सुमुखि ! राधिके ! देखो, सखि ! ये श्यामसुन्दर, जबतक श्रीगोवर्धन धारण कर रहे हैं, तबतक यहाँपर अपने नेत्रों के कटाक्ष को चञ्चल मत करो। क्योंकि, ऐसा करने से तो, महान् कम्प की तरङ्गों का सेवन करनेवाले, इन श्रीकृष्ण के करकमलरूप स्थल से, फिसले हुए पर्वत के द्वारा, किया हुआ दुःखमय 'विपाक' (कर्मफल) उपस्थित हो सकता है, वह नहीं होना चाहिये" ॥१०९॥

इस प्रकार मधु से भी मधुरध्वनि से परिपूर्ण, ऐकान्तिक परिहास करने में चतुर, श्यामासखी के द्वारा, जिसके साथ परिहास किया गया था; अतः, श्यामकटाक्षवाली वही राधिका, कृपापूर्वक लज्जा को अङ्गीकार करके, श्यामा के प्रति बोली—"हे मृगलोचने ! श्यामे ! अपने नेत्रों को सँभालो, अपने मद को मेरे अन्तःकरण के ऊपर सञ्चारित मत करो; अपने मन को ही स्वयं समझा लो" ॥११०॥

दूसरी सखी—"अरी सखि ! देख, ये श्रीकृष्ण, महान् धैर्यशाली हैं। क्योंकि, जिन्होंने, यह गिरिराज अपने हाथपर गेन्द के समान हलका बना लिया है; अतः, उनके धैर्य को, बढ़ी हुई चतुराई के परिपाक से युक्त कौन-सी अङ्गना ढक सकती है, अर्थात् कोई नहीं" ॥१११॥

तामन्याह,— 'सारोऽस्य शैलधरणेऽद्य निरीक्ष्यते यो, मन्ये तदैव गरिमाणममन्दमस्य ।
मुग्धे ! घनस्तनि ! तव स्तनकुम्भलक्ष्मी-,संदर्शनेऽपि यदि वीक्ष्यत ईदृगेव ।।'११२

अपराह,—'पराहतपरिहासा हासावलोकलोकरमणीयं रमणीयन्त्रणाकारि नागरिम-गरिमगम्भीरमालोकयत यतमाना मधुरिमाणमस्य ।।११३।।

वामेन पाणिकमलेन बिभर्ति शैलं, वंशीं परेण मृदु वादयते सलीलम् ।
आलोकते व्रजजनं नयनाञ्चलेन, शृण्वन् सुहृज्जनगिरं च शिरो धुनीते ।।'११४।।

अथ राधिकामन्यतमाह,—'माऽहमन्यथा निगदामि पश्य पश्य ।।११५।।

इह सकलजनाऽवलोकलीला-,क्रमघटिते भवदाननाऽवलोके ।
द्रुतमुदितममी वपुर्विकारं, गिरिधरणोत्थितमेव तर्कयन्ति ।।'११६।।

अथ काचिदवादीत्,——'अवादी ते व्याहारो हारो यथा कण्ठे कर्तुमर्हः ।।११७।।

तथा हि—— राधालोकनजातसम्मदभरात् प्रस्वेदकम्पादिकं
श्रीगोवर्धनधारिणोऽस्य वपुषो दृष्ट्वा विकारोत्करम् ।

---

उसके प्रति दूसरी सखी—"हे सखि ! आज, गिरिराज के धारण करने में, श्रीकृष्ण का जो धैर्य दिखाई दे रहा है, उस धैर्य की भारी गुरुता को तो, मैं, तभी मानूँगी कि, हे मुग्धे ! हे कठोर स्तनोंवाली सखि ! जब तुम्हारे स्तनरूप कुम्भों की शोभा के निरीक्षण करनेपर भी, यदि ऐसा ही धैर्य देखती रहूँ । तात्पर्य—इनका धैर्य, तुम्हारे वक्षःस्थल को निहारकर भाग जाता है, यदि मेरी बातपर विश्वास न हो तो, परीक्षा लेकर सन्देह दूर कर लीजिये । ये हास-परिहास की बातें हैं" ।।११२।।

दूसरी सखी—"अरी सखियो ! हास-परिहास को छोड़कर, सावधान होकर, इन श्रीकृष्ण के माधुर्य का दर्शन कर लो । देखो, वह माधुर्य, हास्यपूर्वक अवलोकन से जनमात्र के लिये रमणीय है, स्त्रियों को 'यन्त्रणा' (कष्ट)प्रद है, एवं चतुराई के भाव के गौरव से गम्भीर है ।।११३।।

"और देखो, ये श्रीकृष्ण, अपने बायें-करकमल के द्वारा तो, श्रीगिरिराज को धारण कर रहे हैं, और दाहिने-करकमल के द्वारा, कोमलतापूर्वक अनायास वंशी बजा रहे हैं, एवं व्रज के जनमात्र को, अपने नेत्रप्रान्त के द्वारा निहारते जा रहे हैं, तथा अपने मित्रों की वाणी को सुनते-सुनते सिर हिला रहे हैं, अर्थात् उनकी बातों का अनुमोदन कर रहे हैं" ।।११४।।

उसके बाद, राधिका के प्रति, कोई अन्तरङ्ग-सखी—"हे राधिके ! मैं, अन्यथा नहीं कह रही हूँ, अर्थात् यथार्थ ही कह रही हूँ । देख, देख । यहाँपर उपस्थित सभी जनों के अवलोकन की लीला के क्रम श्रीकृष्ण के द्वारा, जब तुम्हारे मुख का 'अवलोकन' (दर्शन) सङ्घटित हो जाता है, अर्थात् सभी की ओर देखते-देखते श्रीकृष्ण की दृष्टि, जब तुम्हारे मुखपर पड़ जाती है, तब श्रीकृष्ण के शरीर में शीघ्र ही प्रगट हुए स्तम्भ, स्वेद, रोमाञ्च आदि विकार को, ये सभी दर्शकजन, पर्वत के धारण करने से, उत्पन्न हुआ ही समझते हैं" ।।११५-११६।।

उसके वचन का अनुमोदन करती हुई, कोई दूसरी सखी—"अरी सखि ! तेरा कहना तो 'अवादी' (निर्विवाद) सत्य है । अतएव, हार की तरह, कण्ठ में धारण करने योग्य है । अतएव देख, श्रीगोवर्धन धारण के समय, राधिका के दर्शन से उत्पन्न हुए आनन्द की अधिकता से, श्रीकृष्ण के शरीर

श्रान्तोऽयं गिरिधारणेऽभवदिति स्नेहादमी गोदुहः
पर्यन्ताश्रयिणो गृहीतलगुडास्तं धर्तुमारेभिरे ।।'११८।।

इत्युक्ते सति मन्दाक्षमन्दाक्षमावृण्वत्या स्वमप्यतिमुख्या विधुमुख्या विधुरितमनसस्ते गिरिधरणोद्यता नतेनैव नयनाञ्चलेन यदि तथैव सकृद् ददृशिरे, तदा दरोदञ्चदञ्चलेन मुखमावृत्य निजसखीभिरप्यलक्षितं स्मितं चकार । इत्येवमवसरे वटुराह तान्——

'मा भैष्ट भो व्रजभुवो लगुडैर्यतध्वं, कण्डूयने न वपुषो धरणीधरस्य ।
शश्राम नाऽमलबलः स बलानुजोऽयं, साराधिका न न रुचोपहतौ प्रगाते ।।'११९।।

तदा तदाकर्ण्य गम्भीर-स्मयमानः स्मयमानः कुवलयवलयसुकुमारः कुमारः श्रीव्रज-पुरपुरन्दरस्य दरस्यन्दमान-मानस-रसमानन-चन्द्र-मधुरिमाभिषिक्तदशनोस्र-सहस्र-सहकार-

---

के स्तम्भ, स्वेद, कम्प आदि सात्त्विक विकारों के समूह को देखकर, "यह श्रीकृष्ण, पर्वत के धारण करने के विषय में श्रान्त हो गया है" यह विचारकर, ये सब गोप, स्नेह के कारण, चारों ओर श्रीकृष्ण के निकट खड़े होकर, लाठियों को लेकर, उन लाठियों के सहारे, गोवर्धन को धारण करने के लिये आरम्भ कर चुके हैं" ।।११७-११८।।

उस सखी के द्वारा, इस प्रकार कहनेपर, लज्जा के कारण कुछ नेत्र मूंदकर, अपने को भी छिपाती हुई, चन्द्रमुखी राधिका ने, श्रीकृष्ण के परिश्रम को समझकर, विकल मनवाले; अतएव, गोवर्धन धारण करने को उद्यत होनेवाले, अत्यन्त मुख्य-मुख्य गोपगण, अपने विनम्र नेत्रप्रान्त के द्वारा, जब उसी प्रकार से एक बार देख लिये, तब राधिका ने, कुछ उठाये हुए अपने अञ्चल के द्वारा, अपने मुख को ढककर, अपनी सखियों को भी न दिखाई देनेवाली मन्दमुसकान कर दी । इसी अवसर में, लाठियों के द्वारा गोवर्धन को धारण करनेवाले गोपों के प्रति मधुमङ्गल बोला—"हे व्रजवासियो ! डरो मत । और अपनी-अपनी लाठियों के द्वारा, श्रीगोवर्धन के शरीर को खुजलाने के निमित्त प्रयत्न मत करो, अर्थात् तुम्हारी लाठियों के द्वारा, इसका धारण असंभव है । किन्तु, खुजलानामात्र हो सकता है । उपहासपूर्वक इस प्रकार कहकर, पुनः बोला कि, "बलदेवजी के छोटेभैया एवं निर्मल बलवाले ये श्रीकृष्ण, गोवर्धन-धारण करने से थके नहीं हैं । उसमें यही हेतु है कि, (**सारेण बलेन अधिका रुचयः कान्तयः अपहतौ अपघाते सति न न प्रगाते न न गच्छन्ति अपितु गच्छन्त्येवेत्यर्थः । अस्य तु ताः कान्तयो वर्तन्त एव इति सर्वान् ज्ञापयितुमिष्टोऽर्थः । श्रीकृष्णं ज्ञापयितुं तु—सा प्रसिद्धा राधिका आननरुचा स्वमुखकान्त्या उपहतौ कम्पादिभिरुपघाते निमित्ते प्रगाते प्रयातीत्यर्थः । अत्र प्रगाते इति 'गाङ् गतौ' धातोर्लटि प्रथमपुरुषे सर्वेष्वेव वचनेषु समानमेव रूपं भवतीति बोध्यम्**) शारीरिक बल से पुरुष में अधिक जो कान्तियाँ होती हैं, वे, किसी प्रकार की पीडा होनेपर, शरीर को छोड़कर चली जाती हैं । किन्तु, श्रीकृष्ण की वे लोकोत्तर कान्तियाँ तो, इन्हीं में वर्तमान ही हैं । अतः, ये थके नहीं हैं । यह अर्थ तो, सभी को समझाने के लिये हुआ । श्रीकृष्ण को समझाने के लिये तो, गूढार्थ यह है कि, वह प्रसिद्ध राधिका, अपने मुख की शोभा के द्वारा, तुम्हारे शरीर में स्वेद एवं कम्प आदि के द्वारा, 'उपघात' (पीडा) पहुँचाने के निमित्त में प्राप्त हो जाती है, अर्थात् निमित्त बन जाती है" ।।११९।।

उस समय मधुमङ्गल के वचन सुनकर, (**गंभीरस्य स्मयस्य विस्मयस्य मान आश्रयः "मानश्चित्तोन्नतौ गृहे" इति विश्वः**) गम्भीर विस्मय के आश्रयस्वरूप, एवं नीलकमलों के मण्डल के समान, सुकुमार नन्दकुमार श्रीकृष्ण, मुसकाते हुए एवं अल्पमात्रा में बाहर निकलते हुए मानसिकरस-प्रदानपूर्वक,

चारुणाऽरुणाधरपरिस्पन्देन मन्देन मधुरेण व्याजहार हारहासविकसद्वक्षास्तमेव वटुम्—'वटो ! स्वभावो हि भावोहिततरोऽयममीषां मयि, किमुपहस्यते, साराधिकापि कापि मम मूर्तिस्तथात्वेनामीभिर्न ज्ञायते, मयि निरन्तराय-निरन्तरायमान-बालभावेन तेनेदमतिशोभनमेव बहुलमतः परं कौतुकं किम्' इति ॥१२०॥

अतः परं तानेवाह,—'भो भो मदेकवत्सलाः ! अलमलं वो लम्बोदरजनकवन्मान्यानां सामान्यानां साधारण्येन, तदुपरमत परमतमात् परिश्रमात्, अयमहमश्रान्तमश्रान्त एव ॥'१२१॥

अथ कुतोऽपि पुनः पुरत एव तनयवत्सला वत्सलालसा यथा माता माता सा व्रजेश्वरी निजगाद,—'वत्स !

अभूत् कालो भूयान् निरशनतया खिद्यसे तात ! कामं
वपुः क्षामं जातं पतितमुदरं विश्लथश्चेलबन्धः ।

---

उस मधुमङ्गल के प्रति बोले—उस समय उनका लाल-लाल अधरोष्ठ, धीरे-धीरे मधुरतापूर्वक हिल रहा था, और वह हिलना भी, अपने मुखचन्द्र की माधुरी से अभिषिक्त हुए, दाँतों की हजारों किरणों के सम्मेलन से मनोहर हो रहा था, तथा उनका वक्षःस्थल, हार एवं हास से प्रकाशित हो रहा था। ऐसी स्थिति में बोले—"भैया ! मधुमङ्गल ! इन वात्सल्य-भाववाले व्रजवासियों का उपहास क्यों कर रहे हो ? क्योंकि, इन व्रजवासियों का मुझ में जो भाव है, वह, अत्यन्त, हितकारक है, एवं अपनी कान्ति की रक्षा करनेवाला है। **(सारेण अधिकापि अतिबलिष्ठापि मम मूर्तिः शरीरम्, अमीभिः तथात्वेन अतिबलिष्ठत्वेन न ज्ञायते। पक्षे—सा प्रसिद्धा राधिका कापि अनिर्वाच्या मम मूर्तिरपि परमप्रेयसीत्वात् मम शरीरादभिन्नापि तथात्वेन न ज्ञायते। निरन्तरायो निर्विघ्नश्चासौ निरन्तरमेव अयमानः प्रसरंश्च यो बालभावो वात्सल्यं तेन)** उसी के कारण, ये सब, अतिशय बलिष्ठ एवं अनिर्वचनीय मेरी 'मूर्ति' (शरीर) को, अतिशय बलिष्ठरूप से नहीं जानते हैं। श्लेषपक्षे—वह प्रसिद्ध राधिका, मेरी परमप्रेयसी होने के नाते, मेरी अभिन्न-मूर्ति ही है। उसको भी, ये व्रजवासी, उस रूप से नहीं जानते हैं। उसमें कारण यह है कि, मुझ में, इन व्रजवासियों का जो वात्सल्यभाव है, वह निर्विघ्नतापूर्वक (इनके हृदय में) निरन्तर ही फैलता रहता है। उस स्वाभाविक वात्सल्य के कारण, ये सब, मेरे ऐश्वर्य को नहीं जानते हैं। इसलिये, मेरी सहायता के लिये, ये सब, गोवर्धन के नीचे लकुट लगा रहे हैं। अतः, इनका यह कार्य, अतिशय सुन्दर ही है। और इससे परे, महान् 'कौतुक' (तमाशा) कौन-सा है ?" ॥१२०॥

मधुमङ्गल को समझाने के बाद, उन व्रजवासियों के प्रति बोले—"केवल मुझ में ही वात्सल्य रखनेवाले, मेरे प्यारे वृद्ध व्रजवासियो ! देखो, तुम सबको गोवर्धन के नीचे लकुट लगाने की कोई आवश्यकता नहीं है। क्योंकि, तुम सब तो, 'लम्बोदर' (गणेश) जी के जनक, महादेव की तरह, सम्मान करने योग्य हो। अतः तुमको, साधारण जनों की साधारणता को अङ्गीकार करने से कोई प्रयोजन नहीं है। इसलिये तुम सब, अतिशय महान् परिश्रम से उपराम ले लो। क्योंकि देखो, यह मैं तो, निरन्तर परिश्रम से रहित ही हूँ" ॥१२१॥

उसके बाद, पुत्रवत्सला व्रजेश्वरी-यशोदामैया, किसी कारण से, सामने ही उपस्थित होकर, अपने छोटे बछड़े की लालसावाली गौ-माता की तरह, वात्सल्य प्रदर्शित करती हुई बोली—"देख, बेटा !

अपि स्वेच्छाचारी सविधसुलभे शाद्वले नाऽस्ति शस्यं
गवां स्तोमः पश्यन्ननशितवतः शुष्यदास्यं तवैतत् ।।१२२।।

तदिदमावेदयामि दयामिन्नमना मनागधुना मुञ्च वेणुविद्याविनोदम्, विनोदश्चनेन पाणेर्मयैवाऽपवर्ज्यमानमाननकमले कियदशान, दशा ननु यदा यादृगुत्पद्यते, तदुचितमाचारमाचारविदो वदन्ति । तेन स्त्यानमस्त्यानमदुष्णभावमपूपमपूपहृति सर-सरसं दधि दधिरस्मि। समुचितसौभ्रात्रो भ्रात्रोत्तमकुतूहलिना हलिना सह सहचरैश्च समं समञ्जसतया भोक्तुमर्हसि ।।'१२३।।

वटुराह,—'वयस्य समुचितमेवाह माता, मा तावदन्यथा कर्तव्यमिदम्, मयापि बुभुक्षयाऽक्षयाऽपरितोषेण भूयते ।।'१२४।।

स रसवानाह,—नाहमम्ब ! मुहूर्तमपि गतं मन्ये, तमन्ये तर्कयन्ति कथं बहुकालम्, का लङ्घयितुं युज्यते गीर्गुरूणाम्, कियताऽयता क्षणेन क्षणेन तत् करणीयम् ।।'१२५।।

---

तुझको, भोजन किये बिना, महान् समय बीत गया है। अतः लाला ! तू उदासीन-सा हो रहा है। तेरा शरीर क्षीण हो गया है, पेट भी पतला पड़ गया है। अतएव, तेरे वस्त्र का बन्धन भी ढीला पड़ गया है; एवं भोजन न करनेवाले, तुम्हारे इस सूखते हुए मुख को देखता हुआ, स्वेच्छाचारी इन गौओं का समूह, पास में ही सुलभ हरी-भरी घासवाले स्थानपर भी, घास नहीं खा रहा है (इस श्लोक में 'मेघविस्फूर्जिता'-नामक छन्द है) ।।१२२।।

"इसलिये मैं, यह 'आवेदन' (सूचना) करती हूँ कि, दया से स्निग्ध मनवाला होकर, अब तू, थोड़ी-सी देर के लिये, इस वेणुविद्या के विनोद को छोड़ दे। अपने हाथ को, ऊपर की ओर उठाने के बिना ही, मेरे द्वारा, तेरे मुखकमल में दिये हुए, कुछ भोजन को खा ले। यदि तू कहे कि, मैं, खड़े-खड़े ही भोजन कैसे कर लूँ ? यह परिपाटी तो, शास्त्र से विरुद्ध है। तो इसके उत्तर में, मैं कहती हूँ कि, "समयानुसार जिस समय मनुष्य के लिये, जैसी दशा उत्पन्न हो जाती है, उस समय उस 'दशा' (अवस्था) के योग्य आचार को ही, आचार-विचार के ज्ञाता-जन, उचित बतलाते हैं। इस विषय में **"आपत्तिकाले मर्यादा नास्ति"** यह उक्ति प्रसिद्ध है। (**स्त्यानं स्निग्धमपूपमस्ति, "स्त्यानं स्निग्धे प्रतीघाते" इति विश्वः। आनमन् ईषद् घटमान उष्ण-भावो यत्र तत्। पूः पावित्र्यं, न विद्यते तस्या उपहृतिर्यत्र तत्। दधि कीदृशं सरेण अग्रभागेन सरसं स्वादवत्। दधिरस्मि धारयन्त्यस्मि "धाञ् कृसृजनिनमिभ्यः" इति सूत्रेण किः**) इसलिये, अब मेरे पास, परमपवित्र, कुछ गरम एवं स्निग्ध पूआ है, एवं ऊपर की मलाई के सहित, स्वाद से युक्त ताजा दही भी मेरे पास है, इन दोनों वस्तुओं को, मैं, धारण करती हुई खड़ी हूँ। इसलिये तू, परमयोग्य भ्राता के भाव से युक्त होकर, उत्तम कौतूहल से युक्त, हलधर भैया के सहित, तथा समस्त सखाओं के सहित, अच्छी तरह से भोजन करने योग्य है" ।।१२३।।

मधुमङ्गल वटु—"भैया कन्हैया ! मैया ने ठीक ही कहा है। अतः, मैया का वचन, अन्यथा करना उचित नहीं है, अर्थात् मैया का कहना, पालन करने योग्य है। देखो, मैं भी, भूख के मारे, अखण्ड असन्तोष से युक्त हो रहा हूँ" ।।१२४।।

**इति स्थिते शतमन्युरथ मन्युरथमिवारूढोऽपि लोकरावणैरावणैधमानगतिजवः पविपवित्रकरो घनाघनानुपर्युपर्युपोढगाढरागतयाऽगतया किमियताऽयताऽऽयतेन कालेन तत्र वृत्तमिति दिदृक्षया क्षयाय व्रजभुवां कृतारम्भोऽरम्भोगीव कुपितः समेत्य समालोकयामास ॥१२६॥**

**भित्त्वा गाढपटीयसीं घनघटामूर्ध्वं गतैः सानुभि-**
**र्वर्षाभावसुखस्थितद्विजमृगव्रातस्य भूमीभृतः ।**
**तस्याऽऽमेखलमास्थितैर्जलधरैः कल्पान्तवान्ताम्बुभि-**
**र्धौतप्रान्तभुवो व्यधायि सुषमा मुक्ताऽऽतपत्राकृतिः ॥१२७॥**

**तथा निरीक्ष्यापीश्वरम्मन्यो मन्योरन्तं जिगमिषुर्महाप्रलयदुर्दिनाकृतिकृतिनि जलमुचां कुले निर्घातध्वानमुचि नमुचिसूदनोऽनुतापरुषा परुषायित-हृदयो दयोपरोधरहितोऽहितोद्यमाय पुनरपि समुत्तेजनां जनयामास, तदुपरोधात् पुनस्तेऽपि संभूय भूयसा सामर्थ्येन ववृषुः ॥१२८**

---

श्रीकृष्ण सरस होकर बोले—"मैया ! मैं तो, इतने समय को, अभी एक मुहूर्त भी, बीता हुआ नहीं मानता हूँ । उसी थोड़े-से समय को, दूसरे लोग, बहुत-सा समय किस प्रकार समझ रहे हैं ? गुरुजनों की कौन-सी वाणी, लङ्घन करने योग्य है, अर्थात् कोई भी नहीं । इसलिये तेरे हाथ से दिया हुआ, वह भोजन तो, कुछ क्षण बीत जानेपर, हर्षपूर्वक करने योग्य है । अतः मैं, उसी प्रकार भोजन करूँगा । तू चिन्ता मत कर" ॥१२५॥

ऐसी स्थिति में, 'शतमन्यु' (इन्द्र), मानो क्रोधरूपी रथपर चढ़ा हुआ होकर भी, (**लोकान् रावयति क्रन्दयतीति तादृशेन ऐरावणेन ऐरावतेन हेतुना एधमानो गतिवेगो यस्य सः । पविना वज्रेण पवित्रः सौम्यः करो यस्य सः**) अपने शब्द से ही, लोगों को रुलानेवाले ऐरावत हाथी के कारण, बढ़ी हुई गति के वेग से युक्त होकर, वज्र के कारण, सुन्दर कर से युक्त होकर, एवं वर्षा करनेवाले मेघों के ऊपर निश्चल प्रेम से युक्त होकर, बीते हुए इतने लम्बे समय के द्वारा, उस व्रज में क्या हुआ है ? इस समाचार को देखने की इच्छा से, तथा व्रज की भूमिमात्र के विनाश के लिये, कुकृत्य का आरम्भ करके, शीघ्र ही सर्प की तरह कुपित होकर, वहाँ आकर, भली प्रकार देखने लग गया ॥१२६॥

उस समय, गाढ़ी एवं वर्षा करने में अत्यन्त चतुर, मेघों की घटा को फोड़कर, ऊपर की ओर जानेवाले अपने शिखरों ने, तथा उसी पर्वत की 'मेखला' (उतार भूमि) को व्याप्त करके बैठनेवाले, एवं प्रलय के समय की तरह जल को उगलनेवाले मेघों ने, उस गोवर्धनपर्वत की परमशोभा ही बना दी । क्योंकि, इन्द्र के देखने के समय, वर्षा के अभाव के कारण, सभी पक्षियों का समूह एवं मृगों का समूह, गोवर्धन के ऊपर सुखपूर्वक बैठा हुआ था; एवं उस पर्वत के निकट की भूमियाँ, धुली हुई साफ सुथरी मालूम पड़ रही थीं । उस समय की वह अपूर्व शोभा, मोतियों से जड़े हुए छत्र की-सी आकृतिवाली प्रतीत हो रही थी ॥१२७॥

श्रीगोवर्धन की उस प्रकार की शोभा को देखकर भी, अपने को ईश्वर माननेवाले, एवं 'नमुचि'-नामक दैत्य को मारनेवाले इन्द्र ने, क्रोध के पार जाने की इच्छा से युक्त होकर, एवं हार्दिक सन्ताप से उत्पन्न हुए क्रोध के कारण, कठोर हृदय से युक्त होकर; अतएव, गोगण के ऊपर करी जानेवाली दया तथा भगवान् के ऊपर किये जानेवाले 'उपरोध' (रोकटोक या बाधा), इन दोनों से रहित होकर, व्रज के

अथ पुरन्दरदरतस्तदुपदिष्टा दिष्टान्तकारिणो महाप्रलयसमीरणा रणार्थमिव सन्नद्धा गिरिवरोद्धूतये कृताभियोगा भियो गाढतरां पदवीं विरचयन्ति स्म ॥१२९॥

तथा सति— बाह्ये कष्टाऽतिवृष्टिः खरतरमरुतः संप्रपातः शिलानां
ज्योतिःपातोऽम्बुदानामपि यदजनयन् क्लेशमुर्वीधरस्य ।
लीलापीयूषवर्षैर्मुखकमलमधूद्गारिभिः श्वासवातै-
र्हासज्योत्स्नाप्रपातैस्तनुमणिकिरणैस्तं हरिः संजहार ॥१३०॥

किञ्च, बहिर्मेघा विद्युद्व्रततिततयः शक्रचापोऽतिवृष्टि-
र्मुकुन्दोऽन्तर्मेघः कुवलयदृशो निष्प्रकम्पाश्च शम्पाः ।
धनुश्चैन्द्रं बर्हाभरणमतुला कापि लावण्यवृष्टिः
स बाह्यान्तस्तुल्योऽधिकमिदमसौ कौस्तुभोऽन्तर्विवस्वान् ॥१३१॥

अनिष्ट का उद्योग करने के लिये, मेघों के समूह में फिर भी उत्तेजना उत्पन्न कर दी। मेघों का वह समूह, महाप्रलय के दुर्दिनोंकी-सी आकृति बनाने में पूर्ण निपुण था, एवं बिजली की तड़कन के शब्द को छोड़नेवाला था। इन्द्र की रोकटोक के कारण, वे सब मेघ, सम्मिलित होकर, भारी सामर्थ्यपूर्वक फिर भी वर्षा करने लग गये ॥१२८॥

उसके बाद, इन्द्र के द्वारा उपदेश पानेवाले; अतएव, इन्द्र के डर से 'दिष्टान्त' (विनाश) करनेवाले, महाप्रलय के सभी पवन, मानो युद्ध करने के लिये ही 'सन्नद्ध' (तैयार) होकर, श्रीगिरिराज को उड़ाने के लिये आक्रमण करके, भयों के अत्यन्त गाढ़े मार्ग की रचना करने लग गये ॥१२९॥

उस प्रकार की स्थिति में, गिरिराज के ऊपर, बाहर की ओर, कष्टदायक अतिवृष्टि, अत्यन्त तीखे पवनसमूह, ओलों की शिलाओं का गिरना, बिजली गिरना, एवं मेघों का गिरना, इन सब ने मिलकर, श्रीगोवर्धनपर्वत के लिये जो क्लेश उत्पन्न किया था, उसको श्रीकृष्ण ने, अपनी लीलारूप अमृत की वृष्टियों के द्वारा, एवं मुखकमल के मधुमय उद्गार से युक्त श्वास की वायुओं के द्वारा, एवं हास्यमयी चन्द्रिका के प्रपात के द्वारा, तथा शरीर और मणियों की किरणों के द्वारा, क्रमशः हर लिया। अर्थात् अतिवृष्टि तो, अपनी लीलामृतमयी वृष्टि के द्वारा हर ली; एवं तीखे पवन, अपने श्वासमय पवनों के द्वारा हर लिये; एवं ओलाओं का गिरना, अपनी हँसीरूप चाँदनी के द्वारा हर लिया; बिजलियों का गिरना, अपने भूषणों की मणियों की किरणों के द्वारा हर लिया; तथा काले-काले मेघों का गिरना, अपने श्यामशरीर की किरणों के द्वारा हर लिया ॥१३०॥

किंच, गिरिराज के बाहर तो मेघगण, बिजलीरूप लताओं की श्रेणियाँ, इन्द्रधनुष् एवं अतिवृष्टि, ये सब वस्तुएँ विद्यमान थीं। किन्तु, गिरिराज के भीतर, श्रीकृष्ण ही मेघ थे; एवं कमलनयनी गोपियाँ ही स्थिर बिजलियाँ चमक रही थीं; एवं मोरमुकुट ही इन्द्र का धनुष् बन रहा था; तथा श्रीकृष्ण के एवं गोप-गोपियों के किसी अनिर्वचनीय अतुलनीय सौन्दर्य की जो वृष्टि हो रही थी, वह वृष्टि, बाहर की अतिवृष्टि की अपेक्षा अनन्तगुणी सुखदायक थी। इस प्रकार वह गिरिराज, उस समय, यद्यपि बाहर-भीतर एक-सा ही प्रतीत हो रहा था, तथापि भीतर की ओर, यह बात अधिक प्रतीत हो रही थी कि, श्रीकृष्ण का कौस्तुभमणिस्वरूप सूर्य प्रकाशित हो रहा था; बाहरी सूर्य का प्रकाश तो, मेघों से ढका हुआ

अथ भूयोऽपि भूयोऽपिधीयमाननिजश्रमाऽऽशङ्कं मधुमधुरं धुरन्धरो माधुर्यधुर्यसदसः सरसतरं तरङ्गित-नयनाञ्चलो मुरलीकलं कलङ्करहितसितमयूखमुखो वादयामास ॥१३२॥

तदाकर्ण्य केचिदाहुः,—'अहो पश्यत पश्यत—

न्यञ्चद्वामश्रवणकुवलयं तन्वतो वेणुनादं
लीलोदञ्चज्जयति गिरिभृतो दक्षिणं भ्रूलताग्रम् ।
मद्भङ्ग्यापि प्रभवति भगवान् किं पुनर्वामदोष्णा
धर्तुं क्षौणीधरमिति कथयत् तत्प्रकारं च बिभ्रत् ॥'१३३॥

एवं तत्र गिरिगर्तोदरेऽदरे दामोदराऽदरानुग्रहतो हतोपद्रवा द्रवातिरेकेण रसमयं समयं जानन्तः केऽपि किमपि नापरं परं तदेकमनसो मनसो विषयीचक्रुः ॥१३४॥

तेषु च— एके विस्मयिनः परे रतिभृतः केचित् प्रहासप्रियाः
प्रोत्साहाऽऽश्रयिणः परे सखितया प्रीत्येकनिष्ठाः परे ।

---

था। तात्पर्य—बाहर अन्धकार छा रहा था, भीतर प्रकाश। बाहर आपत्तियों की वर्षा हो रही थी, भीतर आनन्द की; अतः, भीतर की आनन्द की वर्षा का, कौन कवि वर्णन कर सकता है ? ॥१३१॥

उसके बाद, माधुर्य को धारण करनेवाली सभा के 'धुरन्धर' (मुख्य) एवं कलङ्करहित पूर्णचन्द्रमा के समान मुखवाले श्रीकृष्ण, सरसतर तरङ्गों से युक्त कटाक्षों से विशिष्ट होकर, (व्रजवासियों के हृदय में) दुबारा होनेवाली अपने परिश्रम की आशङ्का को दबाकर, मधु से भी मधुरतापूर्वक, फिर भी, मधुर मुरली बजाने लग गये ॥१३२॥

उस ध्वनि को सुनकर, कुछ व्रजवासी—"अहो ! देखो, देखो। अपने बायें कर्णरूप कमल को कुछ नीचा करके, वेणुध्वनि का विस्तार करते हुए, 'श्रीगिरिधारीलाल' का दाहिनी भ्रूलता का अग्रभाग, "भगवान् श्रीकृष्ण, मेरी भङ्गी के द्वारा भी, अर्थात् भ्रुकुटि के विलासमात्र से भी, गोवर्धन को धारण करने के लिये, समर्थ हो सकते हैं। फिर, बायीं-भुजा से धारण करने में समर्थ हो सकते हैं, इस विषय में तो कहना ही क्या है ?" इस प्रकार कहता हुआ, तथा उस प्रकार के विलास को धारण करता हुआ, विजय पा रहा है। अर्थात् सब प्रकार के उत्कर्ष के सहित विद्यमान है (इस श्लोक में 'चित्रलेखा'-नामक छन्द है) ॥१३३॥

इस प्रकार गिरिराज के उस 'अदर' (महान्) बिल के भीतर, श्रीकृष्ण के 'अदर' (महान्) अनुग्रह से, उपद्रव से रहित होनेवाले, वे समस्त व्रजवासी, रस की अधिकता के कारण, उस समय को रसमय जानते हुए, केवल श्रीकृष्ण में ही मनवाले होकर, कोई भी व्यक्ति, श्रीकृष्ण से भिन्न, किसी भी उत्कृष्ट वस्तु को, मन का विषय नहीं बना रहे थे ॥१३४॥

उन सब में भी, ब्राह्मण एवं पुरवासी कुछ मुख्य-मुख्य जन, श्रीकृष्ण में विस्मयरस प्रगट कर रहे थे; एवं श्रीराधिका आदि गोपीजन, गूढप्रीति को धारण कर रहे थे; एवं हासप्रिय मधुमङ्गल आदि कुछ सखाजन, हास्यरस को धारण कर रहे थे; एवं महान् उत्साह का आश्रय लेनेवाले सुबल-श्रीदामा

**सर्वे कौतुकिनः स्मयेन रभसेनापि प्रसीदद्धियो**
**वात्सल्यादनवस्थिता तु जननी न स्वास्थ्यमालम्बते ॥१३५॥**

**एवं सति सा सादरमेलालवङ्गखण्डाऽखण्डामोद-घनघनसारसारस्यरस्यतमं विदलित-मुद्वेगमुद्वेगहारि हारितरताम्बूलिकादलपुटं घटितवीटीपरिपाकललितं करकमले निधाय निजगाद,—'वत्स ! मुरलीवादनं परिहर, नादेनाऽस्या दामोदर मोदरपुरणं भवति। भव तिरोधापयितुं खेदमधुना, धुनासि किमपरं मे मनो मनोहरमिदं प्साहीप्सा हीयते यत्र। गतो हि बहुतिथोऽनेहा नेहाऽपरं विलम्बस्व। यदि विलम्बसे दिवि लम्बसेषिच्यमानजल-विरामापेक्षया रामापेक्षया तदा कृतं ते, यदयं बुभुक्षितः खिद्यति। अथवेदं ताम्बूलमद्धि मद्धितकृते' इति सुबलमामन्त्र्य 'सुबल ! बलमानस्ते महानत्र प्रणयः, तदिदमाशय समाशय ! सरसताम्बूलम्' इति तस्य करे ददाति ॥१३६॥**

---

आदि दूसरे प्रियसखा जन, मित्रभाव से उत्साह को प्रगट कर रहे थे; एवं केवल दास्यमयी प्रीति में निष्ठा रखनेवाले रक्तक-पत्रक आदि दूसरे जन, दास्यरस दिखा रहे थे। इस प्रकार सभीजन 'कौतुक' (उत्सुकता) से युक्त हो रहे थे; तथा 'स्मय' (आश्चर्य) एवं हर्ष के वेग से प्रसन्न बुद्धिवाले हो रहे थे। किन्तु, अपूर्व वात्सल्यरस के कारण, अस्थिर होनेवाली यशोदा-मैया तो, स्वास्थ्य का सहारा नहीं ले रही थी ॥१३५॥

ऐसी स्थिति में, यशोदा-मैया, इलायची एवं लौंग के टुकड़े, एवं अखण्ड सुगन्ध से युक्त, गाढ़ा जो 'घनसार' (कर्पूर) इन वस्तुओं के द्वारा, प्राप्त हुई जो सरसता, उस सरसता के द्वारा, अतिशय आस्वादन करने योग्य, फोड़ी हुई सुपारी, एवं उद्वेग को हरनेवाले अत्यन्त हरे ताम्बूल के पत्रपुट को, बनाई हुई बीड़ी के परिणाम से युक्त, अर्थात् पूर्वोक्त सब वस्तुओं से युक्त पान की बीड़ी को, करकमल में रखकर आदरपूर्वक बोली—"लाला ! कन्हैया ! वंशी बजाने को छोड़ दे। हे दामोदर ! इस वंशी की ध्वनि से, उदर की पूर्ति नहीं होती है, अर्थात् वंशी बजानेमात्र से पेट नहीं भरता है, पेट तो खाने से ही भरेगा। अब तू, अपने एवं मेरे खेद को, दूर करने के लिये तत्पर हो जा। मेरे मन को, अधिक कम्पित क्यों कर रहा है ? इस मनोहर वस्तु को खा ले; अथवा निश्चितरूप से, जिस वस्तु में तेरी अभिलाषा जाती हो, उसी को खा ले (**प्साहि भुङ्क्ष्व, 'प्सा भक्षणे' धातुः**)। देख, बेटा ! बहुत दिनों की पूर्ति करनेवाला समय बीत गया है। इसलिये, भोजन के विषय में, और अधिक विलम्ब मत कर। (**दिवि आकाशे लम्बानि-लम्बमानानि सेसिच्यमानानि अति-क्षरन्ति यानि जलानि तेषां विरामापेक्षया यदि विलम्बसे, तदा रामा-पेक्षया तव कृतं. अलमित्यर्थः। अतः परं रामापेक्षा त्वया त्यक्ता, इति ह्रेपणं भोजनप्रवृत्तिफलकमिति भावः**) और आकाश में लम्बे पड़कर, अतिशय झरनेवाले जलों के विराम की अपेक्षा करके, यदि तू विलम्ब कर रहा है, अर्थात् "वर्षा बन्द हो जायगी, तब भोजन करूँगा" इस विचार से, यदि विलम्ब कर रहा है, तब तो, मालूम पड़ता है कि, बलराम की अपेक्षा से, तुझे कोई प्रयोजन नहीं है; अर्थात् बड़ेभैया बलराम की अपेक्षा भी तुमने छोड़ दी है (इस प्रकार की बात के द्वारा, श्रीकृष्ण को जो लज्जित करना है, उसका फल, भोजन में प्रवृत्ति कराना ही है, माता का यही भाव है)। क्योंकि, यह बलराम तो, भूख से युक्त होकर, खिन्न हो रहा है। तात्पर्य—तेरे बिना, यह भी, भोजन नहीं कर रहा है। अतः तू, इसकी अपेक्षा करके ही, कुछ भोजन कर ले। अथवा यदि तुझको, भूख नहीं है तो, मेरे हित के लिये, अर्थात् मेरे अनुरोध से, इस ताम्बूल को ही खाले। इस प्रकार कहकर, सुबल को अपनी ओर बुलाकर बोली—'हे लाला सुबल ! इस श्रीकृष्ण में, तेरा नित्यप्रति बढ़नेवाला महान् प्रेम है, एवं तेरा अन्तःकरण भी, श्रीकृष्ण के

स च सचमत्कारमादाय समाकृष्य वंशिकां वंशिकाङ्गरागस्य तस्य मुखकमल-मञ्चलेन विमृज्य ताम्बूलमादयामास, मादयामास च मातृहृदयं हृदयङ्गमो धराधरधराधरपुटं च रञ्जयामास ॥१३७॥

अथ बहिश्च— पृष्ठस्थेन विडौजसा दृढरुषा नुन्नो घनानां गणो
यावच्छक्ति ववर्ष शक्तिसदृशं वाति स्म झञ्झानिलः ।
अद्रीन्द्रस्य तु मेखलापरिसरान्निर्धाविता धूलयो
नैवाऽक्लेदि खगैर्मृगैश्च न दलैः शीर्णं तरूणामपि ॥१३८॥

आरात् पारावारवारादपारान्, वारां भारान् वारिदा यानहार्षुः ।
ते तं जग्मुः क्ष्मां गताः किन्त्वमीषां, गारोद्गारक्षोभ एवाऽवशिष्टः ॥१३९॥

किञ्च, श्रान्तं भूरि महानिलैर्बहुतरं वान्तं पयोदैः पयः
श्रान्तं तैरपि तैश्च हन्त पतितं तस्यैव पादोपरि ।
न श्रान्तं पतितं च नैव तदपि क्रोधेन वास्तोष्पतेः
क्रोधान्धः परमान्ध एव हतधीर्नान्धो दृशान्धो जनः ॥१४०॥

---

समान ही है । इसलिये तू, इस सरस 'ताम्बूल' (पान) को, श्रीकृष्ण को खिला दे ।" इस प्रकार कहकर, मैया, उस ताम्बूल को, सुबल के हाथ में देती है ॥१३६॥

उस सुबल ने भी, चमत्कारपूर्वक ताम्बूल को, माता के हाथ से लेकर, श्रीकृष्ण के हाथ से वंशी को खींचकर, एवं 'वंशिका' (अगर की लकड़ी) के रस से जिनका अङ्गराग हुआ है, उन श्रीकृष्ण के मुखकमल को, अपने दुपट्टा के छोर से पोंछकर, वह ताम्बूल खिला दिया । इस कार्य से, माता के हृदय को हर्षित कर दिया । तथा श्रीकृष्ण के अन्तरङ्ग-मित्र, उस सुबल ने, श्रीगिरिधारीलाल के अधरपुट को भी, ताम्बूल के रस से रँग दिया ॥१३७॥

उधर गिरिराज के बाहर, यह दशा हुई कि, ऐरावत की पीठपर बैठे हुए, 'विडौजा' (इन्द्र) के द्वारा भारी क्रोध में भरकर प्रेरित किया हुआ मेघों का समूह, अपनी पूरी शक्ति लगाकर, बरसता रहा एवं वर्षा के सहित चलनेवाला झकोरादार तूफानरूप वायु भी, अपनी पूरी शक्ति लगाकर चलता रहा । किन्तु इतने आडम्बर से भी, श्रीगिरिराज के तो कटितट की धूलियाँ ही धुल पाईं । पक्षी एवं मृग, तनिक भी दुःखी नहीं हो पाये, वृक्षों के पत्ते भी नहीं टूटे । श्रीकृष्ण की अचिन्त्यशक्ति का, यही अतर्क्य प्रभाव है ॥१३८॥

किंच मेघगण, दूर-दूरपर विद्यमान समुद्रों के समूह से, जलों के जिन-जिन अपार भारों को अपहरण करके लाये थे, जलों के वे भार तो, पृथ्वीपर गिरकर, उस समुद्र में ही चले गये । किन्तु इन बिचारे मेघों के लिये तो, जलों के निगलने एवं उगलने के द्वारा केवल 'क्षोभ' (घबड़ाहट) ही अवशिष्ट रह गया । तात्पर्य—बुरे-व्यक्ति की सहायता करनेवालों को भी, दुःख ही अवशिष्ट रह जाता है ॥१३९॥

किंच, भारी आँधियाँ खूब चलीं, बादलों ने भी बहुत-सा पानी बरसाया । अतः वे सब, जब थक गये, तब दुःखित होकर, इन्द्र के पैरोंपर ही गिर पड़े । इतनेपर भी 'वास्तोष्पति' (इन्द्र) का क्रोध,

**एवं वृष्ट्यै निरन्तरायनिरन्तरायमाना: प्रलयकालतद्विधजगत्प्रभञ्जनप्रभञ्जन-सहिता: प्रबला बलाहका अहो अहोरात्रान् सप्त तं तु सप्ततन्तुभङ्गजनितमन्युं शतमन्युं शतकोटि-कोटिकुटिलं प्रीणयितुमशक्नुवन्तोऽवन्तोऽनिशं तन्निदेशमपि विनाशनाऽऽशया व्रजभुवां स्वस्थ-पुटभेदनस्य स्व-स्थपुटभेदनस्य दशामात्रं गता गतासव इव यदा बभूवुस्तदा त्रपयाऽपयातमदो निजपुरं पुरन्दरो न गन्तुमियेष ॥१४१॥**

**तस्य तु सप्तभिरहोभिरहो सप्तयुगायितं धरणिधरधरपरिजनानां तु सप्तघटिकाभि-रघटि काऽभिरमणीयतेयं भगवतो विभवस्य भवस्य कमलभवस्य च यो न गोचरो यो नगोऽचरोऽस्य करकमलगत:, स च तावता बताऽऽयामवतापि तापिभुवनेन तापिभुवनेन धारानिकरकरकापातवातबाधासहस्रेणापि निरुपद्रुतो द्रुतोद्वर्तितशरीर इव बहुशो बहुशोभा-भरनिर्भर इव भाति स्म ॥१४२॥**

---

न तो थका ही, एवं न कहीं गिरा ही। अत:, कवियों ने ठीक ही कहा है कि, "क्रोध से अन्धा हुआ व्यक्ति ही, महान् अन्धा होता है; क्योंकि, क्रोध से अन्धे हुए व्यक्ति की बुद्धि भी विनष्ट हो जाती है। केवल नेत्र से अन्धा हुआ व्यक्ति, अन्धा नहीं कहलाता। अतएव, जन्मान्ध-व्यक्ति, प्रज्ञाचक्षु कहलाते हैं, महान् बुद्धिमान् होते हैं।" दृष्टान्त के लिये 'सूरदास' आदि प्रसिद्ध ही हैं ॥१४०॥

अहो! इस प्रकार सात दिन-राततक होनेवाली वृष्टि के लिये, प्रलयकाल में जगत् को विनष्ट करनेवाले पवनों के सहित निर्विघ्नतापूर्वक निरन्तर चलते हुए प्रबल मेघ, अपने 'सप्ततन्तु' (यज्ञ) के भङ्ग होने से, उत्पन्न हुए क्रोध से युक्त, एवं वज्र के अग्रभाग से भी अधिक कुटिल इन्द्र को प्रसन्न करने के लिये, समर्थ न होकर, व्रज की भूमियों के अच्छी स्थितिवाले 'पुटभेदन' (नगर) के विनाश की आशा से, इन्द्र के आदेश को निरन्तर पालन करते हुए भी, (**स्वेषां यानि स्थपुटानि शिरोस्थीनि तेषां भेदनस्यैव स्फोटनस्यैव दशां गता:**) अपने सिरों की हड्डियों को फोड़ने की दशापर पहुँचकर, जब मानो प्राणों से रहित-से हो गये, तब मद से रहित हुआ इन्द्र भी, लज्जा के कारण, अपने पुर में जाने को, इच्छा नहीं करने लगा। अर्थात् लज्जा के मारे, स्वर्ग में जाने की इच्छा से रहित हो गया ॥१४१॥

उस इन्द्र के लिये तो, वे सात दिन, सात युगों के समान प्रतीत हो गये। किन्तु, श्रीगिरि-धारीलाल के परिकरवाले जनों के लिये तो, वे सात दिन, सात घड़ियों के समान प्रतीत हो रहे थे। अर्थात् इन्द्र को तो महान् कष्ट हो रहा था, एवं इन व्रजवासियों को महान् सुख हो रहा था। वर्णित किये हुए प्रसङ्ग का उपसंहार करते हुए, कवि सीत्कारपूर्वक कहते हैं कि, भगवान् के वैभव की, यह कोई विशेष रमणीयता नहीं है। क्योंकि, भगवान् का जो वैभव है, वह, शिव एवं ब्रह्मा के भी बुद्धिगोचर नहीं है, अर्थात् उनका वैभव तो अनन्त है। यहाँ तो शक्ति का थोड़ा-सा ही वैभव दिखाया है। और श्रीकृष्ण-करकमलपर विद्यमान 'अचर' (अचल) जो यह गोवर्धनपर्वत है, वह, इतने लम्बे सात दिन-रात के समय में होनेवाले, एवं (**तापीनि अनुतापयुक्तानि भुवनानि लोका यतस्तेन, महातापकानि भुवनानि जलानि यत्र तेन। "जलं, जीवनं भुवनं वनम्" इत्यमर:**) सभी लोकों के सन्तप्त करनेवाले, अर्थात् दु:ख देनेवाले, तथा महादु:खदायक जलोंवाले धाराओं के समूह, ओलाओं का गिरना, प्रलयकालीन वायु की बाधा, इत्यादि रूपवाले हजारों उपद्रवों के द्वारा भी, उपद्रव से रहित होकर, बारंबार शीघ्रतापूर्वक उबटन किये हुए शरीर की तरह, मानो बहुत-सी शोभा की अधिकता से, महान् सुशोभित हो गया। यह सब आश्चर्य, भगवान् की शक्ति के सञ्चार से ही हुआ ॥१४२॥

व्रजे पुरगोपुर-गोपानसीप्रभृतिकमपि कमपि शोभाभरमापाऽतिप्रभावतोऽभावतो विपदां कृतमङ्गलस्नानमिव ।।१४३।।

**श्रीकृष्णाऽऽदेशतः श्रीगोवर्धनतलतः समस्त-व्रजवासिनां निष्क्रमणम्**

तथा सति जन्मान्तरमापन्नमिव गगनम्, अङ्कुरिता इव हरितः, नश्यद्दशायामन्धतमसैरुद्गीर्ण इव प्रकाशनामा पदार्थः, तत्कालमदितिगर्भान्निष्क्रान्त इव किरणमाली, तत्क्षणमादिवराहेणोन्नीतमिवाऽवनितलम्, सद्यः प्ररुह्य वर्धिता इव तरुगुल्मलतादयः, उन्मादव्याधिविनिर्मुक्त इव अपस्मारतो निर्गत इव प्रकृतिं गतः पवनः, पतिव्रतताव्रततादवस्थ्येन जलनिधिपतिकृतात्मसमर्पणतया तद्गतजीवनत्वेन नाममात्रैकशरीरा गिरिदुहितरः, भगवत्तत्त्वावबोधसम्पत्तौ कामादय इव कुतोऽपि द्रुतविद्रुताः पयोवाहाः, क्रमपतितेषु सप्तस्वहोरात्ररूपगर्भेषु कालभार्यया अष्टममिवाऽपत्यमहः समुत्पन्नं यदि, तदा श्रीगोवर्धनधरः सरसमुवाच,—'भो भो आर्यपादाः !

नष्टा कष्टाऽतिवृष्टिः क्षयसमयघनाः संक्षयं प्राप्तवन्तः
शान्तं ध्वान्तं समन्तात् क्षितिरपि रहिता दुर्दमैः कर्दमौघैः ।

---

और समस्त व्रज में भी, भगवान् की शक्ति के महान् प्रभाव से, आपत्तियों के अभाव से, नगर एवं नगर के बाहिरी दरवाजे, अटारी आदिक भी, मङ्गलमय अभिषेक किये हुए राजा की तरह, किसी अनिर्वचनीय शोभा की अधिकता को प्राप्त हो गये ।।१४३।।

**श्रीकृष्ण के आदेश से श्रीगोवर्धन के नीचे से व्रजवासियों का निकलना**

ऐसी स्थिति में, व्रजमण्डल के ऊपर के आकाश ने, मानो दूसरा जन्म ही प्राप्त कर लिया। दिशाएँ, मानो अंकुरित-सी हो उठीं; गाढ़े अन्धकारों के द्वारा, विनाश की दशापर पहुँचा हुआ, 'प्रकाश'-नामवाला पदार्थ, वमन किये हुए पदार्थ की तरह, मानो अन्धकारों के मुख से ही निकल पड़ा; सूर्य भी, मानो तत्काल अपनी माता अदिति के गर्भ से, निकला हुआ-सा दिखाई देने लगा; एवं व्रज का भूतल भी, मानो आदिवराह भगवान् के द्वारा, ऊपर को किये हुए की तरह, ऊँचा-सा प्रतीत होने लग गया; एवं वृक्ष, गुल्म, लता आदि भी, मानो तत्काल उत्पन्न होकर, बढ़े हुए-से दिखाई देने लगे; एवं अपने स्वभावपर पहुँचा हुआ, मन्द गतिवाला पवन भी, मानो उन्मादरूप व्याधि से विमुक्त हो गया, तथा मानो 'अपस्मार' (मृगी)-नामक रोग से ही छुटकारा पा गया; एवं 'गिरिदुहितरः', अर्थात् नदियाँ भी, पतिव्रता के भाव की स्वस्थता के कारण, समुद्ररूप अपने पति के लिये, आत्मसमर्पण कर देने के कारण, तथा 'तद्गत जीवन' (जीवित या जल) होने के कारण, अर्थात् अपना प्राणरूप जल, समुद्र में पहुँचा देने के कारण, नाममात्र के शरीर से ही, अवशिष्ट रह गईं, अर्थात् नदियों की बाढ़ उतर गई; एवं भगवत्-सम्बन्धी तत्त्वज्ञानरूप सम्पत्ति की प्राप्ति हो जानेपर, काम-क्रोध आदिक शत्रु, जिस प्रकार स्वतः भाग जाते हैं, उसी प्रकार समस्त मेघ भी शीघ्रतापूर्वक, मानो कहीं भाग गये; एवं कालरूप 'भार्या' (स्त्री) के सात दिन-रातरूप गर्भ, जब क्रमशः गिर पड़े, तब मानो आठवाँ दिनरूप पुत्र ही, जीता जागता, भली प्रकार उत्पन्न हो गया। जब पूर्वोक्त स्थिति सङ्घटित हो गई, तब श्रीगोवर्धन को धारण करनेवाले श्रीकृष्ण, सरसतापूर्वक बोले—"हे पूज्यपाद पिताजी आदि वृद्ध-व्रजवासियो ! देखो, कष्टदायिनी अतिवृष्टि विनष्ट हो गई है; महाप्रलय के बादल, भली प्रकार क्षय को प्राप्त हो गये हैं; अन्धकार भी, चारों ओर से

सप्ताहं प्राप्तमूर्च्छो नयनमिव समुन्मीलयामास सूर्यः
पुर्यो वः पूर्वरूपाः सपदि समुचितः प्रक्रमो निष्क्रमस्य ।।'१४४।।

एवमुक्ते भगवताऽगवता सर्व एव समुदिता मुदिताः सन्तो महोत्साहे तथाविधेऽनूना धेनूनामावलिमग्रतो निष्क्रामयितुं प्रचक्रमिरे ।।१४५।।

तासां च यथाहुङ्कृतमेव बहिर्जिगमिषूणामिषूणामिव वेगो यद्यपि समजनि, तथापि तथा पिबन्तीनां भगवदाननमाधुर्यमाधुर्यमिवात्मानं मन्यमानानामन्यमानानादरतयाऽदरतया च तद्बाधदुःखस्य क्षणविलम्बे विलम्बेष्यति सति स तिलमात्रतो निष्कम्पानुकम्पानुगतया तयाऽपाङ्गभङ्ग्यैव निष्क्रामयामास ।।१४६।।

ततश्च, पातालोदरतः फणीशितुरिव स्फीताः सहस्रं फणा
ज्योत्स्नाजालमिवाऽलमन्धतमसत्रस्तं भुवो गर्भतः ।
अद्रीन्द्रस्य शिफावलिः स्फटिकजा सञ्चारिणीवोद्धता
निश्चक्राम समन्ततो बिलभुवः स्निग्धा गवां सन्ततिः ।।१४७।।

---

शान्त हो गया है; एवं पृथ्वी भी, दुर्दमनीय कीचड़ के समूहों से रहित हो गई है; एवं सात दिनतक मूर्च्छित होनेवाला सूर्य भी, मानो नेत्रों को खोल चुका है; तथा तुम्हारी समस्त नगरियाँ भी, पहली स्थिति में ही विद्यमान हैं । इसलिये अब तो, श्रीगोवर्धन के नीचे से तत्काल निकलने का आरम्भ करना ही योग्य है" ।।१४४।।

गिरिराज को धारण करनेवाले भगवान् के द्वारा, इस प्रकार कहते ही, सभी व्रजवासी सम्मिलित होकर, प्रसन्न होकर, उस प्रकार के महान् उत्साह में परिपूर्ण होकर, सबसे पहले, धेनुओं की श्रेणी को ही निकालने के लिये, उद्योग करने लग गये ।।१४५।।

एवं हुंकार के साथ ही बाहर जाने की इच्छावाली उन धेनुओं का, बाणोंका-सा वेग यद्यपि उत्पन्न हो गया था, तथापि, भगवान् के मुखारविन्द के माधुर्य को, उस प्रकार से आसक्तिपूर्वक पीती हुई; अतएव, अपने को 'आधुर्य' (सर्वश्रेष्ठ) मानती हुई; अतएव, सुखदायक दूसरे प्रकार के सम्मान में अनादर के भाव से, तथा उस मुखारविन्द के माधुर्य के पीने की बाधा प्राप्त होनेपर, उत्पन्न होनेवाले दुःख की 'अदरता' (विशालता) के कारण, श्रीकृष्ण का निकलना न देखकर, क्षणभर का विलम्ब हो जानेपर, उन धेनुओं का वेग लौटकर दुबारा भी, जब गोवर्धन के नीचे के बिल को ही घेरने लग गया, तब श्रीकृष्ण ने, तिलमात्र से निश्चल कृपा का अनुगमन करनेवाली, अपनी उस कृपाकटाक्ष की तरङ्ग के द्वारा, अर्थात् ने नेत्रप्रान्त के इशारे के द्वारा, वे धेनुएँ, गोवर्धन के नीचे से निकलवा दीं ।।१४६।।

उसके बाद, गोवर्धन के नीचे की बिलरूप भूमि से, वह स्नेहमयी गोश्रेणी, चारों ओर से निकल निकलते समय वह गोश्रेणी, मानो पाताल के उदर से निकलते हुए, शेषजी के बड़े-बड़े हजारों फणों जमान प्रतीत हो रही थी, अथवा गाढ़े अन्धकार के भय से युक्त; अतएव मानो भूमि के गर्भ से निकलते हुए, चन्द्रमा की चाँदनी के समूह जैसी ही प्रतीत हो रही थी, अथवा गिरिराज की स्फटिक मणियों से उत्पन्न होनेवाली, मानो उद्धत होकर चलने-फिरनेवाली जटाओं की पंक्ति ही प्रतीत हो रही थी ।।१४७।।

एवं श्रीकृष्णोक्तिविक्रमतः क्रमतः सर्व एवाऽऽभीरा भी-राहित्येन विकसदन्तरा दन्तराजिराजिकिरणमञ्जरीजरीजृम्भ्यमाणवदना गिरितलविवरतो वरतोषेण निश्चक्रमुश्चक्र-मुत्साहस्य साहस्यसमासन्नं च समासेदुः ॥१४८॥

ततश्च, भुवो गर्भात् सिद्धौषधिततय इव प्रज्वलन्त्यो दिवापि
क्षरन्तीनां शैलाद् घृणय इव महादिव्यरत्नावलीनाम् ।
भुजङ्गानां लोकादिव भुजगफणावृन्दमाणिक्यभासः
समुत्तस्थुः कृष्णे विनिहितनयनप्रान्तमाभीरनार्यः ॥१४९॥

### श्रीकृष्णद्वारा श्रीगोवर्धनस्य यथास्थानं स्थापनम्

एवं निःसृतेषु तेषु च सहचरादिषु, स्वयमपि च—
करतलकृतशैलः शैलसीमामतीत्य, व्रजभुवि कृतपादाम्भोजलीलाविलासः ।
कुसुममयमिवैकं कन्दुकं वामपाणेः, शिथिलितमिव कृत्वा तं यथास्थानमास्थत् ॥१५०॥

---

इस प्रकार श्रीकृष्ण की उक्ति के पराक्रम से, सभी गोप, भय से रहित होने के कारण, प्रफुल्लित अन्तःकरण से युक्त होकर, दाँतों की श्रेणि से शोभायमान किरणरूप मञ्जरियों से प्रकाशित हुए मुखों से युक्त होकर, गिरिराज के नीचे के बिल से, श्रेष्ठ सन्तोषपूर्वक क्रम से निकल पड़े; तथा हास्य के भाव से युक्त, उत्साह के चक्र को प्राप्त हो गये। अर्थात् गिरिराज के नीचे से निकलते ही उत्साहपूर्वक हँसने लग गये ॥१४८॥

उसके बाद, समस्त गोपियाँ निकलकर, अपने-अपने नेत्रप्रान्त को श्रीकृष्ण के ऊपर स्थापित करके, बाहर खड़ी हो गईं। उस समय वे गोपियाँ, दिन में भी प्रकाशित होनेवाली, भूमि के भीतर से निकली हुई, सिद्ध-औषधियों की पंक्तियों की तरह शोभा पा रही थीं; एवं गोवर्धनपर्वत से बहनेवाली महादिव्यरत्नों की श्रेणियों की किरणों की तरह सुन्दर लग रही थीं; तथा पाताललोक से निकले हुए सर्पों के फणों के समूहपर लगे हुए गुलाबी रत्नों की कान्तियों के समान प्रतीत हो रही थीं; (इस श्लोक में 'मेघविस्फूर्जिता'-छन्द का भेद है) ॥१४९॥

### श्रीकृष्ण के द्वारा श्रीगोवर्धन का यथास्थान स्थापन

गोवर्धन के नीचे से निकलने का क्रम, श्रीविश्वनाथ चक्रवर्ती महाशय ने इस प्रकार कहा है—

निर्जग्मुः कालयन्तो गा गोपास्तास्तत्सखा अपि ।
पौरा गोप्यस्ततो वृद्धा नन्दः सर्वान्ततः प्रसूः ॥

अर्थात् सब से पहले तो गोपगण एवं श्रीकृष्ण के समस्त सखागण, गैयाओं को निकालते स्वयं निकल पड़े; उनके पीछे पुरवासी जन; उनके बाद गोपियाँ; उनके पीछे वृद्ध-गोपगण; उनके श्रीनन्दजी; तथा सबके पीछे श्रीयशोदा-मैया निकल पड़ीं। इस प्रकार सखा आदि सभीजनों के निक जानेपर, श्रीकृष्ण ने स्वयं भी, गोवर्धन को करतलपर धारण किये हुए ही, श्रीगोवर्धन की सीमा को लाँघकर, व्रजभूमि में चरणारविन्दों की लीला के विलास को करके, पुष्पों की बनी हुई एक गेन्द की तरह, उस पर्वत को, बायें-हाथ से शिथिल-सा बनाकर, पहले स्थानपर ही स्थापित कर दिया ॥१५०॥

एवं यथास्थलस्थलक्षणे क्षणेन कृते सति गिरीन्द्रे स्नेहानुतापितरौ पितरौ गाढमालिङ्ग्य शिरो जघ्रतुः, कुतूहली हली चालिलिङ्ग सस्नेहास्रम्, हा स्व समानबलमिवाऽखिलमङ्गं गिरिभरेण निर्भरेण निर्भातमस्तीति प्रसूः प्रसूतवात्सल्यातिशया शयाभ्यां वामबाहुमस्य मृद्नती वामकरतलं चुचुम्ब ॥१५१॥

श्रीकृष्णोपरि समस्त-व्रजवासिनां स्नेहप्रदर्शनम्

वात्सल्यकाष्ठाधिरोहिणी रोहिणी च मणिदीपावलिवलितकरतला साश्रुनीरा नीराजयामास, व्रजपुरपुरन्ध्रयोऽरन्ध्रयोजितशुभाशिषो निविडतरस्नेहोदध्यक्षता दध्यक्षताङ्कुरितदूर्वादिभिः पूजयामासुः, विप्रा विप्रागल्भ्या विप्रभार्या विप्रभार्याश्च सस्नेहमाश्लिष्य सप्रशंसाभिराशंसाभिरानर्चुः,सन्नन्दादयश्च पितृव्याः पितृव्याकुलतान्यूना वत्सलतालतापाशबद्धा इव निर्भरमालिङ्ग्य शिरो जघ्रुः, केवलवलमानानुराग-रागवत्तर-तरलमन्दाक्षमन्दाक्षत-विलोचनाञ्चल-चलदनुपम-निरीक्षणक्षणविसृष्टशोभासहचरीकेन केनचिन्मनोविलासविशेषेण समर्हयामासुरनुरागिण्यः ॥१५२॥

---

### श्रीकृष्ण के ऊपर समस्त व्रजवासियों का स्नेह-प्रदर्शन

इस प्रकार गिरिराज महाराज, एक क्षण के द्वारा ही, पहले ही स्थानपर, पहले की भाँति जब स्थापित कर दिये गये, तब वात्सल्यस्नेह से अत्यन्त सन्तप्त हुए माता-पिता, श्रीकृष्ण का गाढ़ा आलिङ्गन करके, उनके सिर को सूँघने लग गये। कौतूहल से युक्त 'हलधर' (बलदेव) भी, स्नेह के आँसू बहाते हुए, श्रीकृष्ण से आलिङ्गन करने लग गये। एवं यशोदा-मैया तो, उत्पन्न हुए अतिशय वात्सल्य से युक्त होकर, "हाय ! मेरे लाला का सारा अङ्ग, पर्वत के बोझ से, विशेष करके, विनष्ट हुए बलवाला-सा प्रतीत हो रहा है" इस प्रकार कहकर, अपने दोनों हाथों के द्वारा, श्रीकृष्ण की बाईं-भुजा को दबाती हुई, बायें-करतल को चूमने लग गई ॥१५१॥

वात्सल्यरस की पराकाष्ठा की 'अधिरोहिणी' (सीढ़ी या नसेनी)स्वरूपा श्रीरोहिणी-मैया ने, मणिमय दीपकों की श्रेणि से युक्त करतलवाली होकर, स्नेहमय अश्रुजल से युक्त होकर, श्रीकृष्ण की आरती कर दी। एवं व्रज की पति-पुत्रवाली स्त्रियों ने, निश्छलतापूर्वक आशीर्वाद देकर, अतिशय गम्भीर स्नेहरूप समुद्र में अखण्डित होकर, दही, अक्षत, एवं अंकुरों से युक्त दूब आदि के द्वारा, श्रीकृष्ण की पूजा कर दी। विशिष्ट साहसी या चतुर ब्राह्मणों ने, तथा विशिष्ट कान्ति से श्रेष्ठ ब्राह्मणियों ने, स्नेहपूर्वक आलिङ्गन करके, प्रशंसा से युक्त अभिलाषाओं के द्वारा, श्रीकृष्ण का सत्कार कर दिया। सन्नन्द आदि जो श्रीकृष्ण के चाचा थे, वे सब, श्रीकृष्ण के पिता (श्रीनन्द)की-सी व्याकुलता में कम नहीं थे; एवं वे, वात्सल्यरूप लता के पाश में निबद्ध थे। वे सब, गाढ़ा आलिङ्गन करके, श्रीकृष्ण के सिर को सूँघने लग गये। शृङ्गाररस की उपासिका, श्रीकृष्णानुरागिणी गोपियों ने तो, केवल बढ़ते हुए अनुराग से रँगे हुए, एवं चञ्चल लज्जा से मन्द एवं परिपूर्ण जो कटाक्ष, उस कटाक्ष से चलता हुआ जो अनुपम निरीक्षण, उस निरीक्षण के समय ही, शोभारूप सहचरी के द्वारा, सुख देनेवाले, किसी अनिर्वचनीय मानसिक विलास-विशेष के द्वारा ही, अपने प्रियतम की पूजा कर दी ॥१५२॥

### सिद्धगन्धर्वादिभिः श्रीकृष्णस्याऽपूर्वा स्तुतिः

अथ तस्मिन्नेवाऽनेहसि हसितसुधासुधावितमधुराधरं मधुराधरञ्जिनं वसन्तमिव सकलसुमनःपरिमलं तमेनमेनसोऽपहारिणं हारिणं व्रजराज-युवराजं नभसि भसितकुसुम-समूहवृष्टिकिरां प्रसिद्धसिद्ध-सरसविद्याधरविद्याधर-सुसाध्यसाध्य-शुभगन्धगन्धर्व-किंपुरुषपुरुष-योषितामावलिरतितुष्टा तुष्टाव ॥१५३॥

जय जय नन्दाऽऽत्मज ! जय वृन्दावनरसकन्दाऽतुलगुणवृन्दा-
धिकतरनन्दच्चिन्मकरन्द-स्वपदरविन्दद्वयकुरुविन्द-
प्रभनखचन्द्रावलिभिरतन्द्रामलरुचिसान्द्राकृतिभिरलं द्रा-
वितनिजलोकव्यतिकरशोक-स्फुरदस्तोकप्रथितश्लोक !
श्रीधर ! धीर ! व्रजवरवीर ! प्रकटाऽऽभीर-श्यामशरीर ! ॥१५४॥
वारमेकमात्रमेव तेऽहमित्युदीरयन्ति, ये तु तानपि त्वमत्र नाथ पासि
जन्ममृत्युखेदभेदकारिहारिपादपद्ममेव ते, भजन्ति ये तु तान्नु किन्तु ।

---

### सिद्ध-गन्धर्व आदिकों के द्वारा श्रीकृष्ण की अपूर्व स्तुतिः

**माधुर्योदधिसंमग्न-प्रियवर्गेण सत्कृतम् । ऐश्वर्योदधिसंमग्नाः सिद्धाद्यास्तुष्टुवुर्हरिम् ॥**

माधुर्यरूप समुद्र में निमग्न हुए व्रजवासीरूप अपने प्रियवर्ग के द्वारा, सत्कृत हुए श्रीकृष्ण को देखकर, ऐश्वर्यरूप समुद्र में निमग्न हुए सिद्ध आदि भी, उनकी स्तुति करने लग गये । इसी बात का वर्णन करते हुए, मूलकार कहते हैं कि, उसी समय आकाश में, आकाश के ताराओं की तरह सफेद रङ्गवाले पुष्पों के समूह की वृष्टि को फेंकनेवाली, प्रसिद्ध-सिद्ध, सरस विद्या को धारण करनेवाले विद्याधर, सुसाध्य-साध्य, एवं शुभ गन्धवाले गन्धर्व, किंपुरुषरूप पुरुष एवं उनकी स्त्रियों की श्रेणी, अत्यन्त प्रसन्न होकर, व्रजराज-युवराज-श्रीकृष्ण की स्तुति करने लग गई । उस समय श्रीकृष्ण का सुमधुर अधर, हास्य-रूप 'सुधा' (अमृत) के द्वारा भली प्रकार धुला हुआ था; एवं चैत्र-वैशाख को अनुरञ्जित करनेवाला वसन्तऋतु, जिस प्रकार समस्तपुष्पों के सुमनोहर सुगन्ध से युक्त होता है, उसी प्रकार कृष्ण भी, देवता एवं साधुओं के सद्गुणों को बढ़ा रहे थे; एवं वे, सभी के पाप एवं अपराध को हर रहे थे; एवं अनेक प्रकार के हार पहने हुए थे ॥१५३॥

श्रीकृष्ण की स्तुति करते हुए सिद्ध आदि बोले—'हे नन्दनन्दन ! तुम्हारी जय हो, आप तो वृन्दावन में होनेवाले सभी रसों के विषयरूप से एवं आश्रयरूप से मूल स्वरूप हो ! अतः, आपकी जय हो ! एवं आप तो, आलस्य से रहित, निर्मल कान्तियों के द्वारा, गाढ़ी आकृतिवाली, एवं अतुलनीय गुण-वृन्दों के द्वारा, अधिकतर समृद्धि से युक्त, तथा चैतन्य की उपलब्धिरूप मकरन्द से युक्त, आपके दोनों चरणारविन्दों की माणिक्की-सी प्रभावाली, नखरूप चन्द्रमाओं की श्रेणी के द्वारा, अपने भक्तों के किसी सम्बन्ध से होनेवाले शोक को, विशेषरूप से दूर भगानेवाले हो ! अतएव, स्फूर्ति पानेवाला आपका महान् यश, सर्वत्र प्रसिद्ध है ! अतएव, हे श्रीधर ! हे धीर ! हे व्रज के श्रेष्ठवीर ! अथवा हे धीरसमूह के श्रेष्ठ-वीर ! हे गोपजाति में श्यामशरीर को प्रगट करनेवाले प्रभो ! आपकी सदा जय-जयकार हो ! ॥१५४॥

"और हे प्रभो ! जो व्यक्ति, "मैं, आपका हूँ" इस प्रकार सच्चेभाव से, एकबार मात्र भी कह

नित्यसत्यशुद्धबुद्ध,-मुक्तरूपपार्षदौघसेव्यमानमाननीय-गीयमान !
गोकुलेन्द्रपुत्र ! चित्रसच्चरित्र ! देवदेव ! तुभ्यमेव मे नमो नमो नमोऽस्तु ॥१५५॥

प्रकुपितवक्रोद्धतमदशक्रोद्भटकृतविक्रोशनघनचक्रो-
ज्झितगुरुवृष्टिक्षतपुरुसृष्टिव्रजजनतुष्टिप्रथनपरीष्टि-
प्रकटितहेलालसभुजखेलातोलितशैलाधिप ! हे जय जय ॥१५६॥

लीलाकन्दुककल्पीकृतगिरितल्पीकृतकरमल्पीभवदविकल्पी-
भूतसुरेशस्मयमखिलेश-व्यतिकरकेश-प्रणयिमणीश !
व्रजजनबन्धो ! करुणासिन्धो ! दृढतरबन्धो न खलु मदान्धो
भजति भवन्तं भुवि विहरन्तं त्रिभुवनकान्तं स्वमहसि सन्तम् ॥१५७॥

जय जय गोपीरतिरसरोपी सकलकलापीवर ! सुखवापी-
चर ! तव देहो घनरसदेहोऽनिशसुखदोहो गन्तसन्देहो

---

देते हैं, हे नाथ ! आप तो, अपनी अहैतुकी कृपा से, इस संसार में, उनकी भी, सर्वतोभाव से रक्षा करते हो ! फिर जो व्यक्ति, जन्म-मरण के खेद का भेदन करनेवाले, आपके सुमनोहर चरणारविन्द का ही निरन्तर भजन करते हैं, उनकी, आप रक्षा करते हो, इस विषय में तो कहना ही क्या है ? अतएव आप, नित्य-सत्य-शुद्ध-बुद्ध-मुक्तरूपवाले अपने पार्षदों के समूह के द्वारा, सेवित होते रहते हो, सम्मानित होते रहते हो, एवं उन्हीं के द्वारा गाये जाते हो ! हे गोकुलेन्द्र पुत्र ! आपका सच्चरित्र, विचित्र ही है ! अतः, हे देवाधिदेव ! प्रभो ! तुम्हारे लिये ही, मेरा बारंबार नमस्कार होता रहे ! ॥१५५॥

"महान् कुपित एवं कुटिल, तथा महान् अहङ्कारी इन्द्र के द्वारा, प्रचण्डतापूर्वक चिल्लाकर बुलाया हुआ जो घनसमूह, उस घनसमूह के द्वारा, छोड़ी हुई जो भारी वृष्टि, उस वृष्टि के द्वारा महती सृष्टि, विनष्ट हो रही थी, उसकी शान्ति के लिये, जिन्होंने आपसे प्रार्थना की थी, उन व्रजवासियों के सन्तोष की विस्ताररूप परिचर्या के द्वारा, प्रगट की गई जो 'हेला' (आमोद-प्रमोदमयी लीला), उसके द्वारा सुशोभित, अपनी भुजा की क्रीडा के द्वारा ही, आपने, श्रीगिरिराज अनायास उठा लिया था। अतः हे प्रभो ! आपकी सदा जय-जयकार हो ! ॥१५६॥

"हे प्रभो ! आपने, अपने हाथ को, खेलने की गेन्द के समान बनाये हुए गिरिराज के लिये शय्यारूप बना लिया था; एवं आपके द्वारा इन्द्र का गर्व भी, छोटा एवं विकल्प से रहित हो गया था; एवं आप स्वयं तो, अखिल ब्रह्माण्डों के अधिपति अनेक ब्रह्माओं के समूह के सिरपर धारण करने योग्य मुख्यमणि के समान हो ! हे व्रजजनबन्धो ! हे करुणासिन्धो ! आप, अपने स्नेहीजनों को सुख देने के लिये, भूमिपर विहार करते रहते हो, एवं त्रिभुवन मनोहर हो, अपने दिव्यतेज में ही सदा विराजमान रहते हो ! इतनेपर भी जिसका संसारी-बन्धन, अतिशय दृढ है, उस प्रकार का मदान्ध-व्यक्ति, आपका भजन नहीं करता ॥१५७॥

"हे सकलकलापीवर ! (हे समस्त कला परिपूर्ण !) हे सुखरूप सरोवर में विचरण करनेवाले ! प्रभो ! आपकी सदा जय-जयकार हो ! आप, गोपियों के रतिरस को जमाते हुए, विजय पाते रहो ! हे

महदहमादिप्रकृतिपुमादिर्नियतमनादिर्धूततरवादि-
व्यतिकरजल्पः करुणाकल्पः स्वमहिमतल्पश्चिद्रसकल्पः
सपरमहंसैर्योगिवतंसैः प्रथिताशंसैश्चित्सुखशंसै-
रपि हृदि भाव्यो निजजनसेव्यो जगदतिनव्यो जयति सुभव्यो
व्रजजनरञ्जी नवघनगञ्जी निरवधिपुञ्जीकृतसुखसञ्जी-
वनरसमूर्ते ! कृतरसपूर्ते ! क्षतजगदार्ते ! सुविशदकीर्ते ! ।।१५८।।

जय जय कृष्ण ! प्रणयसतृष्ण ! द्विषति महोष्ण ! प्रधनिषु धृष्णक् ! ।
जय जय धीर ! व्रजवरवीर ! प्रकटाऽऽभीर-श्यामशरीर ! ।।१५९।।

तव पादसरोजमधुव्रततां गतवानपवर्गमपि ह्यभिकाङ्क्षति न
क्व नु धर्मधने सुखभोगकथासुतदारसुहृत्प्रभृतिग्रहिलत्वमपि ।
भवनं द्रविणं सुहृदः सुजना गुरवो गरिमा महिमा यशसां च तति-
र्भगवान् भजतामखिलं स भवान् निरुपाधिकृपाजलधिर्गुणरत्नमयः ।।१६०।।

---

प्रभो ! आपका जो शरीर है, वह सान्द्रानन्द से परिपूर्ण है । भक्तों के सुख को निरन्तर पूर्ण करता रहता है; अतएव, सच्चिदानन्दमय होने से, प्राकृतपने के सन्देह से भी रहित है । एवं महत्तत्त्व तथा अहङ्कार के भी पहले रहनेवाले, 'प्रकृति' (माया), 'पुरुष' (जीव)रूप जो दो तत्त्व हैं, आपका शरीर तो, उनसे भी पहले का है; अतएव, निश्चितरूप से अनादि है ! अतएव, आपके देह को प्राकृत माननेवाले, विवादीजनों के सम्मेलन के बकवाद को भी, बहुत दूर फेंक देनेवाला है । एवं आपका शरीर, करुणारूप भूषणों से ही सजा हुआ है; एवं अपनी स्वाभाविकी महिमारूप शय्यापर ही विराजमान रहता है; एवं चैतन्यमय रसों की कल्पना करनेवाला है; तथा परमहंस जनों के सहित श्रेष्ठ योगियों के द्वारा, एवं विशाल विशुद्ध अभिलाषावाले एवं चिदानन्द की प्रशंसा करनेवाले महात्माओं के द्वारा भी, हृदय में ध्यान करने योग्य है; निजजनों के द्वारा सेवा करने योग्य है; जगत्भर में सर्वोपरि नमस्कार करने योग्य है;सुन्दर मङ्गलमय हैं; व्रजवासीजनों को अपने में अनुरक्त करनेवाला है; नवीनघन के मान का मर्दन करनेवाला है; अतः, पूर्वोक्त गुणविशिष्ट, आपका जो शरीर है, वह, 'जयति' (सब प्रकार के उत्कर्षों से युक्त है)। अतएव आप, निरन्तर एकत्रित किये हुए, सुखरूप सञ्जीवनरस की मूर्ति हो ! भावुक-भक्तों के सभी प्रकार के रसों की पूर्ति करनेवाले हो ! जगत्भर की पीडा का विनाश करनेवाले हो ! अतएव, सुविशुद्ध कीर्तिवाले हो ! आपकी सदा जय-जयकार हो प्रभो ! ।।१५८।।

"हे कृष्ण ! आपकी जय हो जय हो ! अपने अनुरागियों के ऊपर, आप, सदा तृष्णा से युक्त रहते हो ! एवं शत्रुओं के ऊपर गरम बने रहते हो ! एवं अधिक धनवानों के ऊपर, अथवा युद्ध में उपस्थित होनेवालों के ऊपर तो, आप, 'धृष्णक्' (प्रगल्भ) बने रहते हो ! अतएव हे धीर ! हे व्रज के श्रेष्ठवीर ! हे गोपजाति में श्यामशरीर प्रगट करनेवाले प्रभो ! आपकी सदा जय-जयकार हो ! ।।१५९।।

"हे प्रभो ! जो व्यक्ति, आपके चरणारविन्दों के मधुकरभाव को प्राप्त हो गया, अर्थात् जो 'मधुकर' (भ्रमर) बन गया, वह, मोक्ष को भी नहीं चाहता है । फिर सांसारिक धर्म एवं धन को नहीं चाहता, इस विषय में तो कहना ही क्या है ? अतएव, भजन करनेवाले जनों का, सुख एवं भोगविलास

**त्वां स्तुमहे स्तुतिदूर ! विदू रतिरागपरा गहनार्तिभृदार्तिह !**
**बिभ्रतमभ्रकदम्बविडम्बकमङ्गमनङ्गतरङ्गसुसङ्गत-**
**मिन्दुमदं दुरवापमिवाऽपरमानयदाननबिम्बमलं-**
**वनशोभन ! लोभहमुद्वह ! मुद्वहदुत्कसमुत्कर ! ॥१६१॥**
**पद्मरुगद्मर-नेत्रमतित्रसमञ्चितकुञ्चिसदैर्घ्य-महार्घ्य-**
**कचप्रचयप्रकटीकृत-भा-कृतकामकलामतचामर ! ।**
**तामरसाक्ष ! समक्षरदुन्मधुसन्मधुराधरसेधधुराधुत-**
**साधुसुबिम्बफलं वसुधामहधामद ! ॥१६२॥**
**मौक्तिकपङ्क्तिद-कुन्दकसुन्दरदन्त ! निरन्तरभासुरभासुरसामलधामरहास ! ॥१६३॥**

---

की बातचीत, पुत्र, स्त्री, मित्र आदि के विषय में भी आग्रह नहीं रहता है। क्योंकि, भजन करनेवाले भक्तों के तो, घर, धन, मित्र, सुजन, गुरुजन, गौरव एवं यशों की श्रेणी इत्यादि समस्त वस्तु, आप ही हो ! कारण, आप षडैश्वर्य पूर्ण हो, निरुपाधि कृपा के समुद्र हो, एवं अनन्त गुणरूप रत्नों से परिपूर्ण हो ! तात्पर्य—आपके रहते हुए, भक्तों को, अन्य वस्तुओं से, कुछ प्रयोजन ही नहीं रह जाता ॥१६०॥

"हे प्रभो ! आपको तो 'रतिरागपराः', अर्थात् आप में व्रजवासियों की तरह, केवल प्रेममय आसक्ति रखनेवाले जन ही जानते हैं। हम सब तो, केवल आपकी स्तुति ही कर रहे हैं, आपके स्वरूप को नहीं जानते हैं। क्योंकि आप तो, स्तुति से दूर हो, अर्थात् स्तुतियों के द्वारा भी दुर्ज्ञेय हो ! इतनेपर भी दीनोंपर वात्सल्य करनेवाला, आपका स्वभाव ही, हम सबको, आपकी स्तुति में प्रवृत्त कर रहा है। क्योंकि आप तो, (**गहनार्तिभृतो निविडपीडाधारिणो जनस्य आर्तिं पीडां हन्तीति हे तथाभूत !**) घनी पीडा को धारण करनेवाले, जनकी पीडा को हरनेवाले हो ! एवं आप, अपनी शोभा के द्वारा, मेघसमूह का तिरस्कार करनेवाले शरीर को धारण कर रहे हो, एवं गोपियों के प्रेममय अनङ्ग की तरङ्गों से, सुमनोहर शरीर को धारण कर रहे हो ! तथा निष्कलङ्क पूर्णचन्द्रमा के गर्व को दुर्लभ-सा बनाते हुए, आप, उस प्रकार का मुखबिम्ब धारण कर रहे हो कि, जिसके सामने, उसकी बराबरी करनेवाला कोई भी न हो। एवं आप, वृन्दावन की अतिशय शोभा बढ़ानेवाले हो ! अतएव आप, अन्यवस्तु के लोभ को हरनेवाले हर्ष को देनेवाले हो ! एवं हर्ष को धारण करनेवाले, उत्सुकता के समूहों से युक्त हो ! ॥१६१॥

"एवं आपके नेत्र, कमल की कान्तियों का ग्रास करनेवाले हैं एवं परमधीर हैं। एवं सुन्दर, कुटिल, दीर्घता से युक्त तथा बहुमूल्य जो आपके केशों का समूह, उस केशसमूह के द्वारा, प्रगट की गई जो कान्ति, मानो उस कान्ति के द्वारा ही, कामकलाओं में सम्मत, चामर से युक्त हो ! हे तामरसाक्ष' ! (हे कमलनयन !) देखो, भली प्रकार न बहता हुआ, अर्थात् निश्चल जो मधु, उस प्रकार के मधु से युक्त, सुन्दर एवं मधुर जो अधर, उस अधर की जो 'सेधधुरा' (अतिशय मङ्गलता), (**षिधु माङ्गल्ये धातुः**) उस मङ्गलता के द्वारा, श्रेष्ठ एवं सुन्दर बिम्बफल को खण्डित करनेवाले हो ! अर्थात् आपका अधरोष्ठ, श्रेष्ठ बिम्वफल की शोभा को खण्डित करनेवाला है ! एवं हे प्रभो ! आप तो, भूतल के महोत्सव एवं कान्ति को बढ़ानेवाले हो ! आपकी सदा जय हो ! ॥१६२॥

"हे प्रभो ! आपके दाँत, मोतियों की पंक्ति को खण्डित करनेवाले एवं कुन्द की कलिका से भी सुन्दर हैं ! (**निरन्तरमेव भासुरः कान्तिमांश्चासौ भस्य नक्षत्रस्येव आ सम्यक् सुरसममलं धाम राति**

विलासकवंशिकमंशिकनूत्नसरत्नककाञ्चनपञ्चक
कुण्डलताण्डव-लोलकपोलवतंसकमंस-सगुञ्जितमञ्जु-
सरन्मधुपोन्मधुरागपरागधुराऽमल-कोमलमाल्यसुपाल्य-
लसद्वरपीवरवक्षसमक्षरसौभगशोभमपारकृपारम ! ॥१६४॥

बन्धुरसिन्धुसुताङ्कसशङ्कसुदामनि धामनिकामसुधामनि वक्षसि
लक्षणलक्षित ! दक्षिणकौस्तुभवास्तुनि निस्तुलवस्तुनि हारविहारतरङ्गिणि
रिङ्गितवल्लभतल्लजतीव्रवधूव्रजहृद्भवमुद्भवदुन्नतिमन्नवदर्पकदर्पणदर्पसमर्पण-
मुत्कटमुत्करभेन्द्रसुसान्द्ररसाकरसत्करदोर्भरनिर्भर ! ॥१६५॥

गोष्ठगरिष्ठमहिष्ठवरिष्ठ ! महेन्द्रसुसान्द्रमदक्षयसुक्षम ! नन्दय नन्दज !
नो दययोदजजन्मनुतोन्मददानवहानद ! निर्जरदुर्जय ! भोजय भो जय ॥१६६॥

---

**ददातीति तादृशश्च हासो यस्य तथाभूत !)** एवं आपका 'हास' (हँसी), निरन्तर प्रकाशमान नक्षत्र की तरह, सुन्दर, सुरस, एवं निर्मल तेज को देता रहता है ! ॥१६३॥

**(विलासं कायति गायतीति विलासिका वंशिका यस्य तम्)** एवं आपकी वंशी, आपके लीला-विलास का गायन करनेवाली है। **(अंशि परिपूर्णं कं मुखं यस्मात् तच्च नूत्नं च सरत्नकं च यत्कांचनं तस्य पञ्चो विस्तारो ययोस्तयोः कुण्डलयोस्ताण्डवेन लोलौ चपलौ कपोलचारिवतंसौ यस्य तम्। अंसे स्कन्धे तद्गतं चेत्यर्थः)** एवं परिपूर्ण सुखदायक, एवं नवीन, तथा रत्नों से युक्त जो सुवर्ण, उस सुवर्ण के विस्तार से युक्त कुण्डलों के नृत्य से, आपके दोनों कपोल, चञ्चल कर्णभूषणों की छवि से युक्त हैं। एवं आप, कन्धेपर विद्यमान, गुञ्जार से युक्त सुन्दरतापूर्वक घूमनेवाले भ्रमरों से युक्त, एवं उत्कृष्ट मकरन्द, 'राग' (लालिमा) एवं पुष्पों की पराग, उनकी अधिकता से युक्त जो माला, उस प्रकार की माला के द्वारा भली प्रकार पालन करने योग्य, एवं श्रेष्ठ शोभा से युक्त वक्षःस्थलवाले हो ! एवं आप, अखण्डित सौन्दर्य की शोभा से युक्त हो ! एवं अपने भक्तों को, अपनी अपार कृपा से ही, रमण कराते रहते हो ! ॥१६४॥

"हे प्रभो ! आप, अपने वक्षःस्थलपर विद्यमान, अनेक अलौकिक लक्षणों से चिह्नित हो ! आपका वक्षःस्थल, परममनोहर लक्ष्मीजी के रेखारूप जो चिह्न, उस चिह्न की शोभा को ढकने के विषय में, शङ्का से युक्त सुन्दर वनमाला से युक्त है, एवं लोकोत्तर कान्तियों का तो, यथेष्ट सुन्दर भवनस्वरूप है, एवं 'दक्षिण', अर्थात् सरल जो कौस्तुभमणि, उसका तो निवासभूमि-स्वरूप है, एवं अतुलनीय वस्तु-स्वरूप है, एवं अनेक प्रकार के हाररूप तरङ्गों से युक्त है। एवं आप तो, प्रियजनों में मुख्य एवं तीव्र, अर्थात् दुष्प्रवेश गोपवधूसमूह में, अपूर्व प्रेमरूप काम को सञ्चारित करनेवाले हो ! उसके बाद, उत्पन्न होते ही उन्नतिवाले नवीन-कन्दर्परूप दर्पण में 'दर्प' (अहङ्कार) का 'समर्पण' (सञ्चार) करनेवाले हो ! एवं उत्कट हर्ष से युक्त हाथी के श्रेष्ठ बच्चे की सुसान्द्र एवं रस से युक्त जो सूँड़, उस सूँड़ के समान उतराव-चढ़ाववाली जो भुजाएँ, उन भुजाओं के भार से 'निर्भर' (सर्वाधिक) हो ! ॥१६५॥

"हे प्रभो ! आप, व्रज के हितोपदेष्टा, आश्रय, एवं मुख्य होने के कारण, व्रज में अतिशय गौरव से युक्त हो, अतिशय महान् माने जाते हो, एवं अत्यन्त श्रेष्ठ हो ! एवं इन्द्र के घने मद का विशाश करने में, भली प्रकार समर्थ हो ! अतः हे नन्दज ! (नन्द-पुत्र !) अपनी अहैतुकी दया के द्वारा, हम सबको,

त्रिलोकशोकभञ्जनं स्वभक्तचित्तरञ्जनं, भवप्रवाहखण्डनं शिखण्डखण्डमण्डनम् ।
स्फुरत्कलिन्दनन्दिनीतटान्तकान्तकानने, तमस्तमालगञ्जनं भजामहे महन्महः ॥१६७
प्रथमा शाखा ॥

त्वं जय, रञ्जय नो जय, योजय सादर पादरतौ, भवभीभरमर्दय
मर्दय दुर्मदनिर्दय ! काममदामयमाशयमाशय शं जनयाऽञ्जनपुञ्जनिगञ्जन ! ॥१६८॥

रञ्जनकुञ्जविहारविकार ! विशारद !
शारदचन्द्रवितन्द्रदरस्मित ! विस्मित-कृद्वदनाद्वत
विक्षरदक्षरनर्मद ! मर्मरसग्रहणग्रह ! जल्पविकल्पह-
सुश्रुतविश्रुत ! जल्पितकल्पितकर्णरसार्णवशुद्धरसोद्धव ! ॥१६९॥

---

आनन्दित कर दीजिये । आप तो, 'उदजजन्मा' (ब्रह्मा) के द्वारा भी प्रशंसित हो ! एवं उन्मद दानवों के विनाशक हो ! एवं देवताओं के भी दुर्जय हो ! अतः, स्वयं प्रयोजककर्ता बनकर, हमारा पालन कीजिये ।" (**भुजपालनाऽभ्यवहारयोरिति धातोर्ण्यन्ताल्लोट्**) ॥१६६॥

"हम सब, उस महान् तेज का भजन करते हैं कि, जो तीनों-लोकों के शोक का भञ्जन करनेवाला है, अपने भक्तों के चित्त का अनुरञ्जन करनेवाला है, संसार के प्रवाह का खण्डन करनेवाला है, एवं मोरपङ्ख के टुकड़े का 'मण्डन' (भूषण) धारण करनेवाला है; तथा प्रवाहवाली 'कलिन्दनन्दिनी' (यमुना) के तट के निकटवर्ती वृन्दावन में जो तेज, अपने श्यामवर्ण के द्वारा, गाढ़ान्धकार एवं तरुण-तमाल को भी तिरस्कृत करनेवाला है" (इस श्लोक में 'पञ्चचामर'-नामक छन्द है । यह, प्रथम शाखावाले सिद्ध आदिकों की स्तुति हुई) ॥१६७॥

"हे प्रभो ! तुम्हारी जय हो ! हमको भी अनुरागी बना लीजिये, एवं आदरपूर्वक अपने चरणों की सेवारूप प्रीति में लगा लीजिये, एवं हमारी कामाधीनता को दूर करके, हमको जीत लीजिये, अर्थात् अपने वश में कर लीजिये । हमारे सांसारिक भय की अधिकता को दूर भगा दीजिये, एवं आप, दुष्टमद-वाले व्यक्तियों के ऊपर तो निर्दय हो ! अतः, हमारे काम-मदरूप रोग को, सबसे पहले मर्दन कर दीजिये; उसके बाद, हमारा कल्याण उत्पन्न कर दीजिये; उसके बाद, हमारे 'आशय' (अन्तःकरण) को 'आशय', अर्थात् व्याप्त कर लीजिये "**अशू व्याप्तौ**" । क्योंकि आप तो, अपने श्यामवर्ण की कान्ति के द्वारा, अञ्जन-पुञ्ज को तिरस्कृत करनेवाले हो ! ॥१६८॥

"आपका मनोरञ्जन करनेवाला जो निकुञ्जविहार, उसी के द्वारा उत्पन्न होनेवाले हर्ष आदि भावमय विकार से, आप प्रसन्न रहते हो ! हे 'विशारद' ! (हे चतुरशिरोमणे !) आपका जो 'दरस्मित' (मन्दमुसकान) है, वह शरत्कालीन चन्द्रमा की तरह निरालस्य है ! और हर्ष की बात तो यह है कि, आप, सबको विस्मित करनेवाले, अपने मुख से निकलते हुए अक्षरों के द्वारा ही, क्रीडा प्रदान करते रहते हो ! एवं आप, भक्तों के मर्म में भी रहनेवाले रस को, ग्रहण करने में आग्रह रखते हो ! एवं विवाद तथा संशय को विनष्ट करनेवाले 'सुश्रुत' (वेदशास्त्र) में विख्यात हो ! ("**श्रुतमाकर्णिते वेदे**" **इति मेदिनी**) एवं आप, अपने सुमधुर वचनों के द्वारा, कानों के लिये रसरूप सिन्धु की रचना करनेवाले हो, तथा विशुद्ध भक्तिरस से ही, महोत्सव माननेवाले हो ! ॥१६९॥

मन्मथसन्मदघूर्णनपूर्णदलत्कमलोत्करह्लीकरभाऽऽकरलोलविलोचन ! लोचनरोचन!॥१७०

तापकृदापदपायकृपाऽयद ! भक्त्यनुरक्त्यनुरूपसुरूप-नुवज्जनहृज्जलजासनवासल ! ॥१७१

कोपयमोपमशक्रपराक्रममण्डलखण्डनचण्डिममण्डन !
हेलनखेलनशैलवितोलननिर्भयदोर्भरताण्डवपाण्डर-
पङ्कजशङ्कन-हंसवतंसन ! रूपनिरूपकपूर्तिदकीर्तिक ! ॥१७२॥

वामकरामलपद्मसुसद्मलगोत्र ! विचित्रचरित्रपवित्र !
चराऽचरगोचरखेचरभूचरविस्मयनस्मयकार ! महारय ! ॥१७३॥

बल्लवबल्लभ ! सुप्रथ ! सुप्रभ ! दुर्मददुर्मरदुर्धरवार्धरवर्गनिसर्ग-
सुकष्टसुरिष्टसुपीवरसंवरसञ्चयसञ्चरणाकुलगोकुलरक्षणदक्ष !
लसत्तमवृत्तजवाद्भुतसद्भुजविक्रमचक्रमहत्तर ! सत्तम ! ॥१७४॥

"हे प्रभो ! आपके नेत्र, 'मन्मथ' (गोपी-विषयक प्रेम) के कारण, श्रेष्ठ मद से युक्त हैं; अतएव, चक्कर लगाने से पूर्ण हैं; एवं खिले हुए कमलों के समूह को, अपनी शोभा से लज्जित करनेवाले हैं; एवं 'भाऽऽकर' (कान्तियों की खान) हैं; तथा 'लोल' (चञ्चल) हैं ! अतएव आप, अपने नेत्रों की शोभा से, दर्शकमात्र को तृप्त कर देते हो ! ॥१७०॥

"तथा आपकी कृपा, सन्तप्त करनेवाली आपत्ति को दूर करनेवाली है। (**अयः शुभावहो विधिस्तं ददातीति तथाभूत ! भक्तिर्भजनं अनुरक्तिः प्रेम, तदनुरूपेण सुरूपं शोभनं सौन्दर्यं नुवतां स्तुवतां जनानां हृदेव जलजासनं कमलरूपमासनं तत्र वासं लातीति तथाभूत !**) एवं आप, शुभदायक विधि को देनेवाले हो ! एवं 'भक्ति' (भजन), 'अनुरक्ति' (प्रेम) इन दोनों के अनुरूप सुन्दरता से युक्त, आपकी स्तुति करनेवाले, भक्तों के हृदयरूप कमलमय आसन के ऊपर ही, आप, निवास को ग्रहण करते हो ! ॥१७१॥

"क्रोध के द्वारा यमराज के समान जो इन्द्र, उस इन्द्र के पराक्रममण्डल को खण्डित करनेवाली उग्रता ही, आपका भूषण है ! एवं आपके कुण्डल, अपने क्रीडापर्वतरूप गोवर्धन के अनायास ऊपर की ओर उठाने के विषय में, निर्भय भुजा के भार से नृत्य करनेवाले हैं, तथा श्वेतकमल की शङ्का धारण करनेवाले हैं; अर्थात् श्वेतकमल के समान हैं, तथा सूर्य के समान चमकीले हैं ! तथा आपकी कीर्ति, आपके रूप का निरूपण करनेवाले भक्त की पूर्ति को देनेवाली है ! ॥१७२॥

"आपका वाम-करकमलरूप जो सुन्दर भवन है, उसको श्रीगोवर्धन-पर्वत अङ्गीकार कर चुका है ! आप, विचित्र चरित्र के द्वारा पवित्र हो ! आप, चराचर को देखनेवाले हो ! एवं 'खेचर' (देवगण), 'भूचर' (मनुष्यगण), इन सबको विस्मित करनेवाले मन्दहास्य को करनेवाले हो ! तथा आप, महान् वेग से युक्त हो ! ॥१७३॥

"आपको, गोपगण बहुत प्यारे लगते हैं ! आपकी ख्याति सुन्दर है ! आपकी प्रभा भी सुन्दर है ! एवं 'दुर्दम' (दमन करने के अयोग्य), 'दुर्मर' (मरणरहित), 'दुर्धर' (धारण करने के अयोग्य) ऐसा जो 'वार्धरवर्ग' (प्रलयकालीन मेघसमूह), उस प्रकार के मेघसमूह के अतिवृष्टिरूप स्वभाव से जो महान् कष्टप्रद एवं अत्यन्त अशुभप्रद, तथा 'सुपीवर' (अत्यन्त पुष्ट), जो 'संवरसञ्चय' (जलों का सञ्चय) उस

**निस्तुलशस्त ! दयामय ! कामद ! चिद्घनसद्घनवृन्दविनिन्दनविग्रहविग्रह-**
**जाग्रदनुग्रह ! दक्ष ! विपक्षविनिग्रहणोग्र ! विशिष्टसदिष्टद ! दुष्टसुकष्टद ! ॥१७५॥**

**दलत्कदम्बकेसरप्रभाविडम्बिडम्बर-**
**च्छविच्छटावराऽम्बरो महामनस्विनां वरः ।**
**मदान्धताधुरन्धरं जिगाय यः पुरन्दरं**
**जुगोप गोपगोकुलं स वस्तुतः स्तुतोऽस्तु नः ॥१७६॥—द्वितीया शाखा ॥**

**देव ! बकीबकवत्सकवत्सकलाऽसुरभासुरगर्वहृदोर्वर !**
**धुक्षणसुक्षम ! तुङ्गभुजङ्गमदैत्यमहात्ययदक्ष ! रिपुक्षय-**
**शौण्डिमपण्डित ! चण्डिमखण्डित-पद्मजपद्मजतामद !**
**धामजवाहितवाहितकालिय ! पालित-सूरसुतारस !**
**मोहदसाहस ! दावदवावर ! बन्धुषु बन्धुर ! ॥१७७॥**

---

प्रकार के भयङ्कर जलसञ्चय के 'सञ्चरण' (फैलाव) से, व्याकुल गोकुल की रक्षा करने में, आप, परमदक्ष हैं ! तथा अत्यन्त शोभायमान एवं 'वृत्त' (दृढ, मजबूत) एवं वेग से अद्भुत तथा श्रेष्ठ जो भुजाओं का विक्रम, उस विक्रम के 'चक्र' (समूह) के द्वारा, आप, अतिशय महान् हो ! अतएव, श्रेष्ठातिश्रेष्ठ हो !१७४

"आप, अतुलनीय 'शस्त' (कल्याण) करनेवाले हो ! हे दयामय ! हे समस्त कामनाओं को देने-वाले ! प्रभो ! आपका जो 'विग्रह' (शरीर) है, वह, सच्चिदानन्दमय है, एवं नूतन जलधरवृन्द की शोभा को तिरस्कृत करनेवाला है; अतः, उस प्रकार के शरीर का जो 'विग्रह' (विशिष्टतापूर्वक ग्रहण), अर्थात् संसार में जो उसका प्रगट करना है, उसके द्वारा आपका अनुग्रह, प्रायः जागता ही रहता है ! हे चतुर-शिरोमणे ! अपने विपक्षवालों का विशेष निग्रह करने में तो, आप उग्र हो ! हे विशिष्टजनों के लिये श्रेष्ठ इष्ट वस्तु को देनेवाले ! प्रभो ! आप, दुष्टों के लिये तो, अत्यन्त कष्टप्रद हो ! ॥१७५॥

"एवं जिनका पीताम्बर, खिलते हुए कदम्बों के पुष्पों की पीली-पीली केसर की प्रभा को तिरस्कृत करनेवाले 'डम्बर' (आटोप) की छविमयी छटा के द्वारा श्रेष्ठ है, एवं जो महामनस्वी जनों में, अर्थात् महाबुद्धिमान्, महाप्रतिभाशाली या महास्वतन्त्र जनों में सर्वश्रेष्ठ हैं; एवं जिन्होंने, मदान्धता में 'धुरन्धर' (अग्रसर) इन्द्र को, अनायास जीत लिया; तथा गोप एवं गोकुल की सुरक्षा कर ली, वे ही सर्वेश्वर प्रभु श्रीकृष्ण; हमारे द्वारा 'वस्तुतः' (यथार्थरूप से) प्रशंसित हो जायँ ! उनके श्रीचरणों में, हमारी यही विनम्र प्रार्थना है ।" (इस श्लोक में 'पञ्चचामर'-नामक छन्द है । यहाँतक, दूसरी शाखावाले सिद्ध आदिकों की स्तुति हो गई) ॥१७६॥

"हे देव ! आप तो, 'बकी' (पूतना), 'बक' (बकासुर), 'वत्सक' (वत्सासुर) आदि की तरह, समस्त असुरों के 'भासुर' (चमकीले) अहङ्कार को हरनेवाली श्रेष्ठ भुजाओं से युक्त हो ! (**धुक्षणं बन्धु-सन्तर्पणं तत्र सुक्षम ! सुसमर्थ !**) एवं अपने बन्धुओं को सन्तुष्ट करने में विशेष समर्थ हो ! एवं 'तुङ्ग-भुजङ्गम', अर्थात् ऊँचे अजगरके-से रूपवाला जो 'अघासुर'-नामक दैत्य, उसके मारने में, आप सुचतुर हो ! एवं शत्रुओं के विनाश करने में, जो 'शौण्डिमा' (मत्तता, शूरवीरता, या निपुणता) उसमें तो आप, पूर्ण पण्डित हो ! एवं क्रोध के द्वारा, ब्रह्मा के ब्रह्मापने के मद को खण्डित करनेवाले हो ! तथा अपने तेज

गोपसुतापरभागसुरागरहस्यतरस्यनुषक्तचनुरक्तचनुबन्धधुरन्धर !
तत्पटहृत्पर ! हासविलासकलाप-सुलापक ! ॥१७८॥

विप्रवधूप्रणयक्षणसक्षण ! मिन्नतदन्नपरिग्रहणाऽग्रपटो ! हठतो
हतयज्ञसमज्ञतयोद्धतबुद्धिर-मन्दपुरन्दरसृष्ट-विवृष्टिसहस्रसहस्त्र !
सखेलसहेलतयोन्नमितोन्नतपर्वतपर्वद ! सम्मतसम्मद ! ॥१७९॥

भोजय ! भो जगदण्डकरण्डगजन्तुकमन्तुविनाशकृदाश !
विभो ! जय भो जनलोचनरोचन ! ॥१८०॥

शैलशिखालसदाहतिसाहसनन्दनकन्दलवोत्सववत्सल ! ॥१८१॥

**किं पुरु किंपुरुषास्तव शस्तरुचेः शुभमाशु भणन्तु, विदन्तु भगो गुणमागुरु के**

---

के वेग को धरकर, कालियनाग को व्रज से निकालनेवाले हो ! अतएव 'सूरसुता' (यमुना) के 'रस' (जल) की रक्षा करनेवाले हो ! एवं आपका साहस, व्रजवासी-बन्धुओं में मोहप्रद है ! अतएव आप, (**दावदवाद् वनवह्नेः सकाशाद् अवं रक्षणं राति ददातीति तथाभूत ! हे बन्धुर ! सुन्दर !**) दावानल से रक्षा प्रदान करनेवाले हो ! अतः हे श्यामसुन्दर ! आपकी जय हो ! ॥१७७॥

"गोपियों का जो 'परभाग' (सौन्दर्य), एवं जो 'सुराग' (अतिशय प्रेम), इन दोनों के द्वारा, एकान्त में होनेवाला जो 'तरः' (वेगविशेष), उसी के कारण हुई जो 'अनुषक्ति' (निकटतम सम्बन्ध), अतः उसी से हुआ जो अनुराग का सम्बन्ध, उसमें तो आप 'धुरन्धर' (अग्रसर) हो ! अतएव, उन गोपियों के वस्त्रों के हरने में तत्पर हो गये हो ! वस्त्र हरने के बाद, हास-विलास के समूहपूर्वक, सुन्दर भाषण करनेवाले हो ! ॥१७८॥

"एवं याज्ञिक-ब्राह्मणों की पत्नियों के प्रेम के समय तो, आप, हर्ष से युक्त हो गये हो ! अतएव, 'मिन्न' (स्निग्ध), जो उन ब्राह्मणियों का अन्न, उसके ग्रहण करने में तो 'अग्रपटु' (मुख्य चतुर) आप ही हो ! उसके बाद आप ने, जिसका यज्ञ एवं 'समज्ञा' (कीर्ति) हठपूर्वक विनष्ट कर दी, उसी कारण से, उद्धतबुद्धि को ग्रहण करनेवाला, एवं 'मन्द' (मूर्ख, अभागा) जो इन्द्र, उस इन्द्र के द्वारा रची गई जो हजारों प्रकार की महावृष्टि; आप तो, उस प्रकार की वृष्टि के 'सहस्' (तेज) से भी, अपने व्रज की रक्षा करनेवाले हो ! अतएव, खेल-खेल में अनायास उठाये हुए गिरिराज के कारण, सर्वत्र गोवर्धनपूजन के पर्व का प्रदान करनेवाले हो ! अतएव, आपके द्वारा, सर्व सम्मत हर्ष उत्पन्न होता रहता है ! ॥१७९॥

"हे प्रभो ! आपकी जय हो ! आपकी आशा करना भी, ब्रह्माण्डरूप 'करण्ड' (सन्दूकची या छोटी डलिया) में रहनेवाले निकृष्टजीवों के अपराध को विनष्ट करनेवाली है ! हे प्रभो ! आप, अपने भक्तजनों के नेत्रों को दीप्तिमान् बनानेवाले हो ! आपकी जय हो ! ॥१८०॥

"(**शैलशिखानां गोवर्धनशिखराणां कर्तृणां लसता स्पष्टेन आहति-साहसेन नन्दनस्य इन्द्रोद्यानस्य कन्दलवो मूलोत्खातो यस्मात् तथाभूत ! किंच हे उत्सववत्सल ! हे स्वजनानन्दवर्धक !**) "हे प्रभो ! आपके द्वारा तो, गोवर्धन की शिखरों के स्पष्ट दिखाई देनेवाले आघातमय साहस के द्वारा, इन्द्र के नन्दनवन का मूलतक उखड़ गया है ! किंच आप, स्वजनों के उत्सवपर, वात्सल्य रखते हो, अर्थात् उनका आनन्द बढ़ानेवाले हो ! ॥१८१॥

**पुनरापुरुदारतमा बत कान्ततदन्त ! तथा त्वमसात्त्वतदुर्गम ! दुर्गतहीनसुदीननतातिकृतावन ! ॥१८२॥**

**धुक्षय नोऽक्षतया कृपया कृतमोदमहोदधिमज्जनसज्जधियो हतमोहतमस्तरसस्ततभक्तिविरक्तिमतस्तव निस्तमसः स्तवशस्तमतीन् कुरु नः कुमतिं द्य नुमोऽद्य भवन्तमनन्तभमीश ! वयं शरणं करुणं करवाम नमाम च नाम भणाम च भो जय भो जगदुत्तम चित्तग ! ॥१८३॥**

**विपक्षलक्षतक्षणं स्वपक्षपक्षरक्षणं, क्षणेक्षणे क्षणप्रदं सगर्वगर्वखर्वणम् ।**
**कृपाविपाकपालिते व्रजे व्रजद्व्रजेश्वर-,व्रजेश्वरीमहामहं भजामहे महन्महः ॥१८४॥**

**॥ तृतीया शाखा ॥**

---

"किंच हे प्रभो ! आपका सौन्दर्य तो मङ्गलमय है, एवं हम सब 'किं पुरुष' (नीच पुरुष या देवयोनि-विशेष किन्नर) हैं; अतः, आपके अधिक शुभ को शीघ्रतापूर्वक क्या कह सकते हैं ? अर्थात् कुछ भी नहीं। हे भगो ! (हे भगवन् !) आपके गुण को भली प्रकार गौरवपूर्वक कौन जान सकते हैं ? हाय ! कौन-से अतिशय उदार-जन, उस गुण को प्राप्त कर पाये हैं ? अर्थात् कोई नहीं। किन्तु, उन गुणों के रमणीय स्वरूप तो, आप ही हो ! (**'अन्तो नाशे स्वरूपे ना' इति मेदिनी**) तथा हे प्रभो ! तुम अभक्त-जनों के द्वारा दुर्ज्ञेय हो ! तथा जो 'दुर्गत' (अभागा, निर्धन), सर्व साधनहीन, एवं जो सुदीन-व्यक्ति हैं, वे भी, यदि आपको नमस्कार करते हैं, तो आप, उनकी भी विशेष रक्षा करते हो ! ॥१८२॥

"हे प्रभो ! हम सबको तो, कभी भी विनष्ट न होनेवाली अपनी कृपा के द्वारा 'धुक्षय', अर्थात् जीवित कर दीजिये ! एवं उसी कृपा के द्वारा, आपके आनन्दमय-महासमुद्र में गोता लगानेवाली; अतएव, सजी हुई बुद्धि से युक्त कर दीजिये ! तथा हम सबको, मोहरूप अन्धकार के वेग से रहित बना दीजिये; एवं आपकी 'तत' (विस्तृत) भक्ति, एवं विशाल वैराग्य से युक्त बना दीजिये; तमोगुण से रहित बना दीजिये; तथा आपकी स्तुतियों के द्वारा, मङ्गलमयी मतिवाले बना दीजिये। (**तथा नः कुमतिं द्य खण्डय 'दो अवखण्डने' लोट्**) तथा हमारी कुमति को खण्डित कर दीजिये। हम सब, आज आपको नमस्कार कर रहे हैं। आपकी कान्ति अनन्त है ! हे ईश ! आप, बड़े दयालु हो ! अतएव, ऐसी कृपा करो कि, जिससे हम, आपको रक्षकरूप से अङ्गीकार कर लें; आपके शरणागत हो जायँ; आपको बारंबार नमस्कार करते रहें; आपका नामसंकीर्तन करते रहें। क्योंकि आप तो, जगत्भर में उत्तम चित्त में ही पदार्पण करते हो ! अथवा हे जगदुत्तम ! एवं जनमात्र के चित्त में रहनेवाले प्रभो ! आप, हमारे चित्त की वृत्ति को भी जानते ही हो। अतः, तुम्हारी सदा जय हो ! ॥१८३॥

"हम सब तो, उस महान् तेज का भजन करते हैं कि, जो भक्तों के लाखों विपक्षियों का विनाश करनेवाला है; एवं अपने पक्ष में रहनेवाले भक्तों के पक्ष की रक्षा करनेवाला है; एवं क्षण-क्षणपर आनन्द देनेवाला है; तथा गर्व से युक्त व्यक्ति के गर्व को छोटा करनेवाला है; और अपनी कृपा के परिपाक से सुरक्षित व्रज में, जो तेज, श्यामसुन्दर के रूप में चलता-फिरता रहता है; एवं श्रीनन्द-यशोदा का तो महान् महोत्सवस्वरूप है।" (इस श्लोक में 'पञ्चचामर'-नामक छन्द है। इस प्रकार, तीसरी शाखावाले सिद्ध आदिकों की स्तुति हो गई) ॥१८४॥

श्रीबलदेवकनिष्ठ ! महिष्ठ-क-निष्ठ ! गरिष्ठपटिष्ठ-दविष्ठ-
पवित्रविचित्रचरित्र ! न कुत्र चमत्कृतिमत्कृतिमानति-
मानतिरस्कृतदुष्कृतिकस्त्वमवस्त्वतिरन्धन ! बन्धनमोचन !
शोचनरोचन ! कोचनकाशननाशनरक्षणसक्षण ! सद्गुण-सद्गण ! ॥१८५

बल्लवतल्लजकन्यकयाऽन्यजनाधिक-साधित-सौभगशोभित ! सत्तमयात्तकलाधिक-राधिकया स्मयविस्मयहासविलासयथार्थसमर्थनदर्पकदर्प ! नमद्धृदयोद्धृतपर्वरपर्वत ! ॥१८६

सर्वद ! शर्व-विरिञ्चिमुखाञ्चि विचक्षणलक्षविलक्षणकक्षविशिष्टसदिष्टद ! मिष्ट-सुदिष्टद ! तुष्टिसुपुष्टिददृष्टिसुहृष्टिदमूर्तिक ! कीर्तिकथार्तिसुपूर्तिक ! ॥१८७॥

---

"हे श्रीबलदेवजी के छोटेभैया ! आपकी निष्ठा तो, अतिशय महान् सुख में ही है ! आपका विचित्रचरित्र, अतिशय गौरव, अतिशय चातुर्य से युक्त है, एवं अश्रद्धालु व्यक्तियों के लिये तो अतिशय दूर है, तथा परमपवित्र है ! एवं चमत्कार से युक्त क्रिया करनेवाले, आप, कहाँ नहीं हो ?. अर्थात् व्यापक रूपेण सर्वत्र विद्यमान हो ! एवं आप, अतिशय सम्मान के द्वारा, शरणागत-व्यक्ति के समस्त दुष्कृतों को, तिरस्कृत करनेवाले हो ! एवं अवस्तुरूप जो संसार है, उसका विनाश करनेवाले हो ! अतएव, हे बन्धन मोचन करनेवाले प्रभो ! आप तो (**"शोचनेभ्यः, एतावन्तं कालं वयं श्रीकृष्णं न सेवितवन्तः" इत्यनु शोचद्भ्यः रोचन ! रोचक ! ततश्च-तेषां कोचन-काशनयोः संकोच प्रकाशयोर्यथासंख्येन नाशन-रक्षणाभ्यां सक्षण ! सोत्सव ! अतएव-सतामुत्कृष्टानां गुणानां सन् वर्तमानो गणो यत्र तथाभूत !**) "हाय ! हमने इतने समयतक, जन्मभर में कभी भी, श्रीकृष्ण की सेवा नहीं की" इस प्रकार का शोच करनेवाले जनों के लिये भी, आप, रोचक बन जाते हो ! उसके बाद, उनके सङ्कोच एवं प्रकाश के विषय में, क्रमशः विनाश एवं रक्षा के द्वारा, अर्थात् आपका भजन न करने से शोक करनेवाले जनों के मन का सङ्कोच नष्ट करके, उसके आन्तरिक प्रकाश की रक्षा करके. 'सक्षण' (उत्सव) से युक्त बन ज.ते हो ! अतएव, आप में श्रेष्ठ गुणों का गण, सदैव वर्तमान रहता है ! ॥१८५॥

"आप, उस प्रकार के सौन्दर्य से सुशोभित हो कि, जो सौन्दर्य, श्रेष्ठगोप, श्रीवृषभानुजी की कन्या के द्वारा, अन्य समस्तजनों की अपेक्षा, अधिक रूप से साधित किया गया है ! अतएव, सर्वश्रेष्ठ एवं समस्त कलाओं को ग्रहण करनेवाली, सर्वाधिका राधिका के द्वारा, जिसमें 'स्मय' (गर्व), 'विस्मय' (आश्चर्य), हास-विलास आदिकों का यथार्थ रूप से समर्थन हो गया, उस प्रकार का जो 'दर्पक' (अनङ्ग), आपको भी, उसी के द्वारा 'दर्प' (गर्व) है ! एवं नमस्कार करनेवाले जनों का मन, आप में ही लगा रहता है ! (**उद्धृतः पर्व रातीति पर्वरः पर्वदायी पर्वतो येन तथाभूत !**) तथा आप, महोत्सवदायक पर्वत को उठानेवाले हो ! ॥१८६॥

"हे सब कुछ देनेवाले प्रभो ! आप तो, शिव-ब्रह्मा आदि पूजकों में चतुर जो लाखों व्यक्ति, उनके लिये विलक्षण कक्षावाला, एवं विशिष्ट शोभायमान जो इष्ट पदार्थ है, उसको देनेवाले हो ! तथा 'मिष्ट' (मधुर), एवं 'सुदिष्ट' (सुन्दरभाग्य) को देनेवाले हो ! एवं आपकी मूर्ति, सन्तोष की सुन्दरपुष्टि देनेवाली है, तथा नेत्रों के लिये सुन्दर हर्ष देनेवाली है ! (**कीर्तिकथया अर्तेः पीडातः सुपूर्तिः सुष्ठु पालनं यस्मात्तथा ! यद्वा-कीर्तिकथायामर्तिरुत्कण्ठा तस्याः पूर्तिर्यस्मात्तथाभूत !**) एवं अपनी कीर्तिमयी कथा के

**गोपवधूपदसञ्चलनाञ्चदलङ्कृतझङ्कृतकिङ्किणिशङ्कितडिण्डिमचण्डिममन्मथहृन्ममकार-विकारविलासविकाशविशेषण ! शेषमुखैः किल तैः किमु गम्यमगम्य ! तवेहितमाहिततर्क-कुतर्कपरैरपरैरपवारण ! तारणकारण ! वारणखेल ! सहेलगतेऽदरमोदग ! ॥१८८॥**

**भोस्तव कस्तवनेऽस्तु, न वस्तु वरं तदनन्तमलं तव शन्तम ! तत्त्वमतत्त्वविदो विषयो विविधा हि विधा हितकर्तरवर्तत यस्य रहस्यतमस्य रहस्यत एव न देव ! तवेहित-मूहितमीश ! महेशमुखैरपि तैरमुना किमु नाकिजनेन धनेन-जलेन-मुखेन वसन् भगवन् ! भव नो हृदि सौहृदधामनि कामदहास ! रसाऽसुरजर्जरनिर्जरवृन्दममन्दरुचं कुशलं कुरु ॥१८९॥**

---

द्वारा, सांसारिक पीडा से भली प्रकार सुरक्षा करनेवाले हो ! अथवा आपकी कीर्तिमयी कथा में, भक्तों की जो 'अर्तिः' (उत्कण्ठा) उसकी पूर्ति करनेवाले हो ! ॥१८७॥

"एवं 'गोपवधू' (श्रीराधिका) के चरणों के भली प्रकार चलने से 'अञ्चत्' (अलंकृत) जो चञ्चल नूपुर, एवं झङ्कार से युक्त जो किङ्किणी, उन दोनों के द्वारा, जिसके डिण्डिमघोष की प्रचण्डता शङ्कित हो जाती है, उस प्रकार के काम के द्वारा, हृदय में उत्पन्न हुआ ममकाररूप जो विकार, उस विकार के द्वारा, प्रगट हुआ जो विलास, आप तो, उस विलास के विकाश को, विशिष्ट बनानेवाले हो ! हे अगम्य ! आप, जाने नहीं जा सकते हो ! अतः आपकी लीला, शेष, महेश, गणेश, दिनेश, सुरेश आदि परमप्रसिद्ध उन देवताओं के द्वारा भी, जानी जाती है क्या ? अर्थात् नहीं। इसीलिये, आपकी लीला के रहस्य को न जाननेवाले; अतएव, उस लीला के ऊपर तर्क-कुतर्क को स्थापित करने में तत्पर, जो दूसरे अधम व्यक्ति हैं, उनके द्वारा तो, आपके स्वरूप-ज्ञान का परदा ही लग जाता है ! क्योंकि, संसार-सागर से तारण के कारण तो, आप ही हो ! आपका खेल, मत्तगजेन्द्र के समान है ! आपकी 'गति' (चलना-फिरना), 'सहेला' (आमोद-प्रमोदमयी क्रीडा के सहित) होती है ! अतएव, आप 'अदरमोदग' ! (महान् हर्ष से युक्त) कहलाते हो ! ॥१८८॥

"हे प्रभो ! आपकी स्तुति करने में, कौन समर्थ हो सकता है ? अर्थात् कोई नहीं। क्योंकि आपका तत्त्व, अतत्त्वज्ञानी का विषय नहीं है। क्योंकि, आपका गूढतम तत्त्व तो श्रेष्ठ वस्तु है, अनिर्वचनीय है, 'अनन्त' अर्थात् अपरिच्छिन्न है। अतः, हम सबके अधिक कहने से क्या बनता है ? हे 'शन्तम' ! (अतिशय कल्याण करनेवाले प्रभो !) शास्त्रों का एवं बुद्धियों का विधान, अनेक प्रकार का है। अथवा हे हितकारिन् प्रभो ! आपका रहस्य, अतिशय महान् है; अतः, उस रहस्य में, बहुत प्रकार का विधान वर्तमान है। अतएव हे देव ! हे ईश ! तुम्हारी चेष्टा, अर्थात् लीला तो, महेश प्रभृति उन प्रसिद्ध देवताओं के द्वारा भी, तर्क-वितर्कपूर्वक विचार के विषय में नहीं लायी गयी। फिर 'धनेन' (कुबेर), 'जलेन' (वरुण) आदि इस स्वर्गवासी जनमात्र ने, आपकी लीला नहीं समझी तो कहना ही क्या है ? (**धनस्य इनः स्वामी कुबेरः, जलस्य इनः स्वामी वरुणः "इनः सूर्ये प्रभौ" इत्यमरः**) अतः हे भगवन् ! हमारी तो यही प्रार्थना है कि, आपकी मित्रता के स्थानस्वरूप, हमारे हृदय में निवास करनेवाले हो जाइये ! आपका हास, सभी कामनाओं को देनेवाला है ! (**रसायाः पृथिव्या ये असुराः कंसाद्यास्तैर्जर्जरं निर्जरवृन्दं देव-समूहं अमन्दरुचं विपुलकान्ति कुरु, कुशलयुक्तं च कुरु**) एवं पृथ्वी के द्वेषी, कंस आदि जो असुर हैं, उनके द्वारा जर्जर बनाये हुए देवसमूह को, महान् कान्तिवाला बना दीजिये, तथा कुशल से युक्त कर दीजिये ! ॥१८९॥

विदग्धमुग्धसुन्दरीकदम्बचुम्बडम्बरं, सुमञ्जुकुञ्जकुञ्जरं नवाऽञ्जनौघगञ्जरम् ।
अनङ्गरङ्गमङ्गलप्रसङ्गतुङ्गसङ्गरं, रहो महो महोदयं नुमो नुमो नुमो नुमः ॥१९०॥

**श्रीनन्दद्वारा व्रजवासिनां शङ्कासमाधानम्**

इत्येवं स्तव-स्तवकित-भारतीभार-तीव्र-सिद्ध-विद्याधर-प्रमुखमुखरितेषु दिशां मुखेषु गुरुतरचमत्कारकारणसमुत्कसमुत्कमानसा मानसाराः सर्व एव गोपा गोपायितारं व्रजपुरस्य रस्यचरितमुपगम्य सप्रश्रयं श्रयन्तः किमपि निवेदयाम्बभूवुः,—'हंहो व्रजाधीशा धीशाबल्य-हेतोरिदं वः पृच्छामोऽच्छामोदाः । यदिह स्वयागक्रमातिक्रमातिम्लायमानमानवसुना सुनासीरेण रेणव इवाऽसंख्याः संख्याः संवर्तकगणत्वेन प्रलयसमय-समयमान-महावृष्टिकारिणो व्रजनगर-गरणाय जलधरा धराप्लवनाय प्रहिता हि तानलमोघान् मोघान् कुर्वन् तवाऽयं बालको लम्बाऽलकोऽलं लघुतरं तरङ्गितकौतुकः सौकुमार्याकरेण करेण वामेन मेनकादुहितृ-नाथस्यापि

"(महान् उदयो यस्य तत् महः किमपि तेजः नुमः स्तुमः । चुम्बे चुम्बने डंबर आटोपो यस्य तत्) हम सब, किसी अनिर्वचनीय उस तेज की बारंबार स्तुति करते हैं कि, जिस तेज का उदय महान् है । एवं वह तेज, 'विदग्ध' (चतुर या रसिक), 'मुग्ध' (सीधीसादी) जो गोपसुन्दरी, उनके समूह को चुम्बन करने में आडम्बर से युक्त है; एवं जो, सुन्दर निकुञ्ज में विहार करनेवाला गजेन्द्र है; एवं जो, नवीन कज्जल के समूह को तिरस्कृत करनेवाला है; तथा वृन्दावन के निर्जन प्रदेश में, अनङ्गप्रधान-रङ्गमय-मङ्गल के प्रसङ्ग में, ऊँचा युद्ध करनेवाला है । उसी श्याम-तेजविशेष को, हम सब, बारंबार प्रणाम करते हैं ।" (इस श्लोक में 'पञ्चचामर'-नामक छन्द है । इस प्रकार चौथी शाखावाले सिद्ध आदिकों की स्तुति भी हो गई) (अत्र स्तुति-प्रकरणे,-'त्वां स्तुमहे' इत्यादिभिश्चतसृभिरशीतिभिः कलाभिश्चतस्रो महाकलिका द्विगादि-गणवृत्ते कोरकाख्या ज्ञेयाः । तदुक्तं विरुदावलीलक्षणे—"द्विगादिकलिकां धीराः कोरकाख्यां प्रचक्षते । द्विगभस्तलसन्दर्भैरनन्यगणपातिभिः । स्वेच्छावसानैः संक्लृप्तां द्विगादिकलिकां विदुः ।" इति । अत्र तु भ-य-द्वयेन कलानिर्माणम् । श्लोक छन्दांसि तु पंचचामराख्यानि ज्ञेयानि) ॥१९०॥

**श्रीनन्दजी के द्वारा व्रजवासियों की शङ्का का समाधान**

इस प्रकार स्तुति के द्वारा, पुष्पों के गुच्छाओं के समान बनाई हुई, वाणी के भार से तीव्र, सिद्ध-विद्याधर आदिकों के द्वारा, जब दिशाओं के मुख, प्रतिध्वनित हो उठे, तब अतिशय चमत्कार के कारण, कुछ जानने की इच्छा से उत्कण्ठा से युक्त, एवं हर्ष से युक्त मनवाले, एवं 'मान', अर्थात् सम्मान ही है सार जिनका, अर्थात् परम सम्माननीय सभी गोपगण, व्रजरूप पुर की रक्षा करनेवाले, एवं सरस चरित्रवाले श्रीनन्दबाबा के निकट जाकर, नम्रतापूर्वक सेवा-सी करते हुए, कुछ निवेदन करने लग गये— "हे व्रजाधीश्वर श्रीनन्दजी ! देखिये, यद्यपि हम लोगों का हर्ष तो बहुत अच्छा है, तथापि बुद्धि की शबलता के कारण, अर्थात् बुद्धि में संशय, निश्चय, शङ्का, स्मृति आदि के सम्मेलन के कारण, आप से यह पूछते हैं कि, यह तुम्हारा बालक तो, सात वर्ष का है, इसने सात दिनतक, 'नगराज' (गिरिराज) को धारण करके, इन्द्र को (**नगरस्य ग्रामस्य अजमिव छागमिव चकार**) गाँव के बकरे की तरह, शक्तिहीन बना दिया, इसलिये यह कौन है ? इसके भेद को हम नहीं जानते" (यह अन्वय है) । देखो, नन्दजी ! लम्बी अलकावलियोंवाला तुम्हारा यह जो बालक है, इसने, अपने वार्षिकयज्ञ के क्रम का उल्लङ्घन हो जाने से, जिसका मानरूपी धन, अतिशय मलिन हो गया था, उस 'सुनासीर' (इन्द्र) के द्वारा, रेणुओं की

**दुर्धरमुपरि परितः स्यन्दमानपुष्करं पुष्करं मदकलकलभेन्द्र इव दिवसानि सप्त संप्रहायनः सलीलं समुद्धृत्य नगराजं नगराऽजं चकार शतमन्युं शतमन्युम् ॥१९१॥**

**तदयं क इति न विद्मो, विद्मोह एव नो जायते, येनाऽनेन जातमात्रेणैव सकलबन्धुजीवेन बन्धुजीवेन सदृशाऽऽभ्यां सदृशाभ्यां मधुमधुरौष्ठाधराभ्यां विषविषमं स्तनरसं पिबता बताऽऽशुतरामेव पूतना पूतनामाऽकारि ॥१९२॥**

**तदनु मञ्जुल-वञ्जुल-वनसलयकिशलयकिशोरललितेन पदतलेन विशङ्कटशकटशकलीकारोऽपि रोपितः । तदनु च यमुनाशैवलवलय-सदृशेन भुजवलयेन जवलयेन सोत्कण्ठं कण्ठं विधृत्य धृत्यवरोधक-विलोको लोकोपप्लवकरोऽवकरोदयवत् प्राणैर्वियोजितोऽजितोऽखिलसुराऽसुरादिभिरपि महावात्यादैत्यः । तदनु च वत्सवत् सबकस्याऽघव्यालस्याऽघव्यालस्याऽपि व्यरचि मारणं रणं विनैव नैव कुत्रापि परिश्रमः ॥१९३॥**

---

तरह अगणित संख्यावाले, एवं संवर्तकगण होने के नाते अच्छी ख्यातिवाले; अतएव प्रलयकाल में, भली प्रकार होनेवाली महती वृष्टि करनेवाले, तथा अतिशय वेगवाले जो मेघ, व्रजरूप नगर को गलाने के लिये, एवं भूतल को डुबाने के लिये भेजे थे, उन मेघों को व्यर्थ बनाते हुए, तरङ्गित कौतुक से युक्त होकर, सुकुमारता की उत्पत्ति के स्थानस्वरूप अपने बायें-हाथ से, अतिशय शीघ्रतापूर्वक, उस गिरिराज को उठा लिया कि, जो महादेव के लिये भी, धारण करना कठिन था। एवं जिसके ऊपर, चारों ओर से 'पुष्कर' (जल) की धार बह रही थी। एवं मदमत्त हाथी का श्रेष्ठ बच्चा, जिस प्रकार 'पुष्कर' (कमल) को अनायास उठा लेता है, उसी प्रकार उस गिरिराज को अनायास उठाकर, 'शतमन्यु' (इन्द्र) को, गाँव का बकरा बना दिया, तथा 'शतमन्यु', अर्थात् सैंकड़ों प्रकार के क्रोधों से युक्त बना दिया। इसलिये यह कौन है ? इसके भेद को हम नहीं जानते हैं। इसके ऐश्वर्य को देखकर, हमारे ज्ञान का तो, मोह ही बढ़ता जा रहा है। यह तो, समस्त बन्धुओं के जीवन के समान है। इसने तो, उत्पन्न होते ही, छठी के दिन, दुपहरिया पुष्प के समान, अरुण-वर्णवाले एवं मधु से भी मधुर इन ओष्ठाधरों के द्वारा, विष के सम्पर्क से भयानक दुग्ध का पान करते-करते, हाय ! वह पापिनी पूतना भी, अतिशय शीघ्रतापूर्वक पवित्र नामवाली बना दी ॥१९१-१९२॥

"उसके बाद सुन्दर अशोकवन में सम्बन्ध रखनेवाले, नवीनपत्र के पुत्र से भी कोमल, अपने चरणतल से इसने, भारी शकटासुर का भी खण्डन कर दिया। तदनन्तर यमुना की सेवार के मण्डल के समान श्याम, स्निग्ध, एवं कोमल, तथा वेग से युक्त अपने भुजमण्डल के द्वारा, उत्कण्ठापूर्वक गले को पकड़कर, भारी आँधी के समान रूपवाला 'तृणावर्त'-नामक दैत्य भी, प्राणों से रहित बना दिया। उस दैत्य का दर्शन भी, धैर्य का विनाशक था; एवं वह दैत्य, धूलि के उदय की तरह, लोगों में उपद्रव करनेवाला था, तथा समस्त देवता एवं दैत्यों के द्वारा भी, पराजित नहीं हुआ था। तदनन्तर वत्सासुर की तरह, बकासुर के सहित उस अघासुर का मारना भी, इस तुम्हारे बालक ने, युद्ध के बिना ही कर दिया। **(अघं अपराधं विशेषेण आ सम्यक् लाति गृह्णातीति तस्य)** वह अघासुर, अपराधों को ही, विशेष करके अच्छी तरह ग्रहण करता रहता था। इन सब भारी दैत्यों के मारने में, तुम्हारे बालक को, कहीं भी, परिश्रम नहीं हुआ ॥१९३॥

अस्माकं स्माऽकम्पित एवाऽत्र तथैवाऽस्याप्यस्मासु निरन्तरायो निरन्तराऽऽयो रतिरासोऽहरहरतितरामौत्पत्तिक एव सम्पनीपद्यमानो विद्यमानो विशिष्याऽनिरुच्यमानो रुच्यमानोऽनुभूयत एव भवद्भिरपि, तत् किमत्र तत्त्वं तत्त्वं कथयितुमर्हसि ॥'१९४॥

तदा तदाकर्ण्य व्रजपुरपुरन्दरोऽदरोदितहसितिसितिम्नाऽतिम्नातमधुरिमगरिमगदशनवसनं किञ्चिदुवाच,—"भो भो बल्लवतल्लजाः ! अवधीयताम्, निरवधीयतां निरवद्यानां मे वचसां तत्त्वम्, यदेनं नाम नामकरणसमये सुकुमारं कुमारं समुद्दिश्य स मुद्दिश्यमानमानसो निरवद्यसार्वज्ञ्यादिगुणवर्गो गर्गो गतमोहं तमोहन्ता हन्ताऽऽह,—'अस्य तव कुमारस्य मा रस्यतायाः पारमास्ते, पारमहंस्यां पारमहंस्यां गतो विद्यायामित्यभिमानवानपि न रहस्यमस्य मन्तुमर्हति । अस्य ह्यविकृता कृतादिषु चतुर्युगेषु चतुर्युगेषु वर्णभिदा कृतेऽबलक्षो

---

"और देखो, इस तुम्हारे बालक में, जिस प्रकार हमारा तथा उसी प्रकार इस बालक का, हम सब व्रजवासियों में, प्रतिदिन स्वाभाविक, विशेष करके बारंबार बढ़ता हुआ जो 'रतिरास' (प्रेमोल्लास) है, वह, 'निरन्तराय' (विघ्नों से रहित) है, 'निरन्तराऽऽय' (निरन्तर बढ़नेवाला) है, विशेष करके अकथनीय है; रुचियों, अर्थात् कान्तियों के द्वारा भी अनुपमेय है, तथा 'अकम्पित' (अचल) है। तात्पर्य—पूर्वोक्त प्रकार का प्रेम, हमारा इसमें, और इसका हम में, स्वाभाविक ही है। इस बात का अनुभव, प्रतिदिन आप भी कर ही रहे हैं। इसलिये इस विषय में, 'तत्त्व', अर्थात् यथार्थ सिद्धान्त क्या है ? उसको आप कहने के लिये योग्य हो। तात्पर्य—इस तुम्हारे बालक को, यदि मनुष्य ही मान लिया जाय, तो पूतना-मारणादि, गोवर्धन-धारणादि कर्म, मनुष्य के लिये दुर्घट हैं; और यदि ईश्वर मान लिया जाय, तो इसके द्वारा, हम सब में किया हुआ प्रीतिमय गौरव आदि सङ्घटित नहीं हो सकता। यही हमारा सन्देह है, इसको दूर कर दीजिये" ॥१९४॥

उस समय, उन व्रजवासियों की शङ्का को सुनकर, श्रीनन्दजी "अहो ! यह श्रीकृष्ण तो, मेरा ही पुत्र है। इस तत्त्व को नहीं सुननेवाले, ये व्रजवासी, इसको परमेश्वर मान बैठे हैं" इस विचार से कुछ उत्पन्न हुई हँसी की सफेदी के द्वारा, विशेष अभ्यस्त मधुरिमा की गरिमा को प्राप्त करनेवाले 'दशनवसन' (ओष्ठ) को हिलाकर, कुछ बोले—"हे मेरे प्यारे श्रेष्ठगोपो ! नेक सावधान हो जाओ। मेरे विशुद्ध वचनों के तत्त्व को निरन्तर विश्वासपूर्वक समझ लो। देखो सुकुमार इस कृष्णकुमार को उद्देश्य बनाकर, इसके नामकरण के समय, श्रीगर्गाचार्य ने मोह से रहित होकर, हर्षपूर्वक जो कुछ कहा था, मैं, उसे तुमको सुनाऊँगा। देखो, गर्गाचार्यजी साधारण विद्वान् नहीं है। वे, विशुद्ध सर्वज्ञता आदि गुणों के वर्ग से युक्त हैं, अज्ञानरूप अन्धकार के विनाशक हैं। इतनेपर भी, मेरे लाला के दर्शन से उत्पन्न हुए लोकोत्तर हर्ष से, उनका मन, मानो मेरे लाला के वश में ही हो गया था।" उन्होंने यह कहा था कि, "हे नन्दजी ! देखो, तुम्हारे इस कुमार की, 'रस्यता' (सौभाग्य) का कोई पार नहीं है। "मैं, परमहंसों की विद्या में पारङ्गत हूँ" इस प्रकार के अभिमानवाला व्यक्ति भी, इसके वास्तविक रहस्य को, जानने के योग्य नहीं हो सकता। एवं इसका सत्ययुग आदि इन चारों युगों में होनेवाला, 'चतुर्युक्' (चार की संख्यावाला) जो वर्णों का भेद है, वह, विकार से रहित है। सत्ययुग में इसका वर्ण, (**अबलक्षः, न बलस्य क्षा क्षयो यस्मात् सः**) बल की क्षीणता से रहित 'बलक्षः' (सफेद रङ्गवाला) था; त्रेता में, अरुण को जीतनेवाला 'अरुण' (लाल)वर्ण था; एवं द्वापर में, मेघ के समान श्यामवर्ण था; तथा प्रत्येक कलियुग में इसका वर्ण, कृष्ण ही रहता है।

**बलक्षो वर्णस्त्रेतायां जिताऽरुणोऽरुणो द्वापरे श्यामश्यामः, कलौ कृष्णः, कृष्णः खल्विदानीमयम्। कदाचिदेष चिदेष एव वसुदेवादेवाऽऽसीत्तेनायमभिधासु सुस्तवासु वासुदेवाऽभिधोऽपि। एतेनापि त्वमस्य महिमनि मनो नाऽरा नारायणसम एवायम्। एतस्मिन् ये पुनरतिरतिमन्तो मन्तोरणुमात्रमपि न तेषाम्, तेषामङ्ग! मङ्गलमेव परितोऽपरितोषो न कुत्रापि, प्रेमास्पदमयं सकलनरनारीणां, नाऽरीणां च पराक्रमक्रमणिकाऽत्र' इति ॥१९५॥**

**तत् कृतमत्र शङ्कया, शं कयाऽयमीहया नेहतेऽस्माकम्, तदुचितं चितं वः प्रेमाऽत्र, माऽत्र बन्धुता धुता करणीया, वयमपि पुत्रभावमेव कुर्वीमहि। महिमश्रवणेनापि स्वभावो हि भावो नाहार्यतामालम्बतेऽलम्बतेह वो मान्यतया, माऽन्यतया चाऽऽत्मा खेदयितव्यो,**

---

किन्तु, वैवस्वत-मन्वन्तर की अठाईसवीं चतुर्युगी के कलियुग में तो 'श्रीगौराङ्ग महाप्रभु' के अवतार में, पीतवर्ण ही होता है। (**"मूर्त इव कलौ कलौ पीतः"** इति (५-३५) पञ्चमस्तवकोक्त्या न विरुद्ध्यते। **इदानीं द्वापरावसाने खल्वयं कृष्णः**) अतएव, इसी ग्रन्थ के पञ्चम-स्तवक में कही हुई उक्ति से, कोई विरोध नहीं है। इस समय, द्वापर के अन्त में, अवतार लेनेवाला यह तुम्हारा लाला, कृष्णवर्णवाला ही है; अतः, इसका नाम 'कृष्ण' है। (**कदाचिदेष, चिदेषः चित् चिन्मय एव एष इच्छा यस्य तथाभूतः सन्नेव तादृशेच्छावशादेव न तु कर्मवशादित्यर्थः**) तथा कभी यह तुम्हारा लाला, कर्म के वशीभूत न होकर, अपनी चिन्मयी इच्छा से युक्त होकर ही, वसुदेव के द्वारा भी प्रगट हुआ था। इसलिये सुन्दर स्तुतिवाले नामों में, यह 'वासुदेव'-नामवाला भी कहलायेगा।" गर्गाचार्य के वचन सुनकर, "अहो! मेरे घर में, यह कोई महासिद्ध ही अवतीर्ण हो गया है" इस प्रकार का विचार करनेवाले नन्दजी को, पुनः समझाते हुए गर्गाचार्य बोले कि, (**एतेन त्वमस्य महिमनि मनो न अराः (रा दाने लङ्) न दत्तवानसि। अवधेहि, नारायणसम एवाऽयम्, तेन इन्द्रादि-पराजयोऽपि अस्य संभवत्येवेति भावः**) "इतनेपर भी तुम, इसकी महिमा में, अपने मन को नहीं लगा रहे हो। देखो, यह तो श्रीनारायण के समान ही है। इसलिये इन्द्र आदि देवताओं को पराजित करना भी, इसमें संभव हो सकता है। और देखो, इस लाला में, महिमा की दृष्टि से, बन्धुभाव को शिथिल बनाकर, संभ्रम भी नहीं करना। क्योंकि जो व्यक्ति,इस तुम्हारे लाला श्रीकृष्ण में,अत्यन्त प्रेम करनेवाले होंगे, उनके 'मन्तु' (अपराध) का तो, अणुमात्र भी शेष नहीं रहेगा। और हे अङ्ग! (हे प्रिय नन्दजी!) उनका तो सब ओर से मङ्गल ही मङ्गल होता रहेगा। असन्तोष कहीं भी नहीं मिलेगा। यह कृष्ण तो, सभी नर-नारियों का 'प्रेमास्पद' (प्रेम करने का स्थान)स्वरूप है। इसके ऊपर शत्रुओं के पराक्रम का आक्रमण भी नहीं हो पायेगा। ये, इसके स्वाभाविक गुण हैं ॥१९५॥

"इसलिये इस विषय में, शङ्का करने की कोई आवश्यकता नहीं है, अर्थात् 'यह नारायण है' ऐसा मानना उचित नहीं है। और यह लाला, अपनी कौन-सी चेष्टा से, हमारा कल्याण नहीं चाहता? अपितु, सभी चेष्टाओं से, हम सब व्रजवासियों का, कल्याण ही चाहता है। इसलिये इसके ऊपर, तुम्हारा जो प्रेम बढ़ा हुआ है, यह उचित ही है। इसमें बन्धुभाव को दूर नहीं करना, अर्थात् इसको ईश्वर समझकर, अपने स्वाभाविक भाव को नहीं छोड़ना। क्योंकि, हम सब व्रजवासी तो, माधुर्य के उपासक हैं, ऐश्वर्य के नहीं। इसलिये हम भी, इसमें पुत्रभाव को ही करते रहेंगे। क्योंकि, अपनी प्रभा की रक्षा करनेवाला जो भाव है, वह, महिमा को सुनकर भी, आगन्तुक भाव का आश्रय नहीं लेता। अतएव, इस श्रीकृष्ण में, तुम्हारी मान्यता से, अर्थात् ईश्वर मानकर, आदर करने से कोई प्रयोजन नहीं है। क्योंकि, वात्सल्य-भाववाले तुम सब, इसके पूज्य हो। दूसरे भाव से, अपनी आत्मा को खेद मत पहुँचाओ, अर्थात् "यदि यह

दयितव्योऽयं मे कुमारः" इति निगदिते सर्व एव यथामनीषमनीषदेव निर्वृता वृताश्च बन्धुजनैर्यथापूर्वमतयो यथास्थानमवतस्थिरे ॥१९६॥

### श्रीकृष्णनिकटे इन्द्रस्य क्षमाप्रार्थना

स्थिरे सति सकलजनमनसि निजलोकतोऽजलोकतोषितां तदनुमोदितां मोदितां च स्वसन्तानरक्षणक्षणतः सकलसौभाग्यपरिमलसुरभिं सुरभिं समुपव्रजन्तीमुपव्रजं तीव्रतराऽपत्रपापत्रपालिच्छन्ननयनसहस्रसहस्रवद्रोषरजा निर्वेदसम्पदेव पुरु हूतः पुरुहूतः पथि सङ्गम्य स्वापराधं क्षमापयितुमापयितुमपि स्वविनयं नयं च तत्सौभाग्यलक्ष्म्या समाकृष्टमिव नगोपरि परितोषेण विहरन्तं हरन्तं च तस्य वात-वृष्टिजन्यक्लममिव कस्मैचित् कार्यान्तरायाऽन्तरायाऽऽपन्न-क्षण-सङ्गसुखैरनुचरै रहिततयाऽऽततया च कृपयाऽद्वितीयं कृष्णं रहसि समुपससाद ॥१९७॥

सादरमथ सा गवां जननी गवां देवीव देवी वक्तुमुपचक्रमे क्रमेण,—"भो देव !

---

ईश्वर हुआ तो, हम सब, इसके सम्बन्धी कैसे हो सकते हैं ?" इस प्रकार की भावना का कष्ट मत सहो। किन्तु, मेरे इस कृष्णकुमारपर तो, दया ही करते रहो।" श्रीनन्दबाबा के द्वारा इस प्रकार कहनेपर, सभी व्रजवासीजन, महान् आनन्दित होकर, पहले भाववाली मति से युक्त होकर, अपनी-अपनी बुद्धिके अनुसार, अपने-अपने बन्धुजनों के सहित, अपने-अपने पहले स्थानपर ही उपस्थित हो गये। अर्थात् अपने-अपने घर चले गये ॥१९६॥

### श्रीकृष्ण के निकट इन्द्र की क्षमा-प्रार्थना

सभी व्रजवासीजनों का मन, जब स्थिर हो गया, तब 'पुरुहूतः' (इन्द्र) ने, अपने लोक से, व्रज के निकट आती हुई, कामधेनु को मार्ग में प्राप्त करके, अपना अपराध क्षमा कराने के लिये, गिरिराज के ऊपर विहार करते हुए श्रीकृष्ण को, एकान्त में ही प्राप्त कर लिया (यह अन्वय है)। वह कामधेनु, आते समय, ब्रह्मा एवं ब्रह्मलोकवासी जनों के द्वारा, सन्तुष्ट कर दी थी; एवं उनके द्वारा अनुमोदित भी कर दी थी, एवं अपनी सन्तान की रक्षा से उत्पन्न हुए हर्ष से आनन्दित हो रही थी, तथा सकल सौभाग्यरूप आकर्षक जनमनोहर सुगन्ध के द्वारा सुगन्धित हो रही थी। एवं वह इन्द्र भी, मानो अतिशय तीव्र लज्जा की पत्रावली के द्वारा, ढके हुए हजारों नेत्रों से चुचाते हुए क्रोध एवं गर्व आदि से युक्त था, तथा अपने अपमानरूपी सम्पत्ति के द्वारा, मानो अपना वरण करने के लिये अधिक रूप से बुलाया गया था, अर्थात् अपमानरूप सम्पत्ति से पूर्ण था। तथा श्रीकृष्ण भी, श्रीगोवर्धन की सौभाग्यरूप सम्पत्ति के द्वारा, मानो आकृष्ट-से होकर, महान् सन्तोषपूर्वक उसके ऊपर विचरण कर रहे थे, उस विचरण के द्वारा, मानो उस गोवर्धन के, वायु एवं वर्षा से उत्पन्न हुए खेद को ही हर रहे थे; एवं इन्द्र आदि की प्रसन्नतारूप दूसरे कार्य के लिये, अपने सखाओं से रहित ही थे। क्योंकि, सखाओं को साथ रखने से तो, ऐश्वर्यरस का भङ्ग हो जाता। अतएव, क्षणभर के लिये, सखाओं का सङ्ग-सुख विघ्न से युक्त हो गया था। विस्तृत कृपा के साथ होनेपर भी, अकेले ही विचरण कर रहे थे। इन्द्र, उसी स्थिति में, अपने अपराध को क्षमा कराने के लिये, एवं अपनी विनय तथा नीति को ज्ञात कराने के लिये, एकान्त में ही, श्रीकृष्ण के निकट चला आया ॥१९७॥

व्रजराजराजधानीमृगमदविशेषक ! विशेषकथामवधेहि । वधे हि गवां गोदुहां च कृतोद्यमस्याऽतिशतमन्योः शतमन्योः प्रबलतरतरसं कष्टामतिवृष्टिमतिवाह्य मतिब्राह्यताया अप्यविषयमतिमहिमानं महिमानं प्रकटयन् यदखिलसौभगवान् भगवान् तत्रभवान् भवान् गोकदम्बमरक्षीत्, तेन स्वयं स्वयं-योनिना परममुदितायां मुदि मुदितमनसाऽहमुक्ता मुक्तातिधैर्येण—'याहि सुरभे देवि ! सुरभेदे विगतस्पृहं दैवोपनतेन शतमन्युमन्युना विपद्यमानानां महाकविपद्यमानानां महाकरुणं गवां रक्षणक्षणपरं सानन्दा नन्दात्मजं त्वमधुना गवामिन्द्रत्वेनाऽभिषेक्तुमर्हसि, एष चाऽहं स हंसमारुह्य ब्रह्मर्षि-सुरर्षि-सुर-किन्नर-चारण-सिद्ध-सिद्धसाहित्यस्तं महमहतमहानन्दमालोकयितुमनुसरामि' इति । अयं च मुहुरागोरागोपहतो मन्दाक्षमन्दाक्ष एव निजाऽभव्यताऽभव्यतापः स्वमवमन्तुमना मन्तुमनाकलितमपमार्जयितुमागतोऽपि पुरो भवितुं पुरन्दरो दरोपहत आस्ते, तदनुमन्यतामन्यतामागत इवाऽयं स्वयमेव भवच्चरणाभ्यासमभ्यासन्नः स्वगतं निवेदयतु ॥"१९८॥

इति तयोक्ते भीतभीत इव नयनसहस्रसहस्रवदम्भा दम्भादवतीर्य मुकुटतटघटमान-

---

उसके बाद, गोमात्र की जननी, उस सुरभिदेवी ने, वाणियों की अधिष्ठात्री सरस्वतीदेवी की तरह, आदरपूर्वक क्रमशः बोलना आरम्भ कर दिया—'हे देव ! आप तो श्रीव्रजराज की राजधानी के कस्तूरी के तिलकस्वरूप हो ! हमारी विशेष बातपर ध्यान दीजिये । देखो भगवन् ! गैया एवं गोपों के मारने के निमित्त उद्यम करनेवाले, सैंकड़ों से भी अधिक क्रोधवाले, इन्द्र के द्वारा कराई गई अतिशय प्रबल वेगवाली कष्टप्रद अतिवृष्टि को तिरस्कृत करके, समस्त बुद्धियों के द्वारा भी न धारण करने योग्य, अतिशय विशाल महिमा को प्रगट करते हुए, सकल सौभाग्यशाली, षडैश्वर्यपूर्ण, पूज्यपाद आपने, गोसमूह की स्वयं ही जो रक्षा कर ली, उसी से सर्वत्र परमानन्द प्रगट हो जानेपर, प्रसन्न मनवाले ब्रह्मा ने, अतिधैर्य से रहित होकर, मुझ से कहा कि, "हे सुरभिदेवि ! देवताओं के भेद में इच्छा से रहित होकर, व्रज में चली जा । और वहाँ जाते ही, अब तू, आनन्द से युक्त होकर, नन्दनन्दन श्रीकृष्ण को, गोगण के इन्द्ररूप से अभिषेक करने के योग्य है । क्योंकि, वे नन्दनन्दन, महान् कृपालु हैं । अतएव, जिनका सम्मान महाकवियों के पद्यों के द्वारा किया जाता है, उन गैयाओं की रक्षा में, वे, हर्षपूर्वक तत्पर हैं । क्योंकि, वे सब गैयाएँ, दैवयोग से उपस्थित हुए, इन्द्र के क्रोध के द्वारा, महती विपत्ति में पड़ी जा रही थीं । और बछड़ा एवं ग्वालबालों के चुराने के प्रसङ्ग में, नन्दनन्दन के अलौकिक वैभव को देखनेवाला, यह मैं भी, हंसपर बैठकर, ब्रह्मर्षि-देवर्षि-सुर-किन्नर-चारण-सिद्ध-साध्य आदिकों को, अपने साथ लेकर, अखण्डित महान् आनन्द से परिपूर्ण, उस गोविन्दाभिषेक के महोत्सव को देखने के लिये, तुम्हारे पीछे-पीछे ही आ रहा हूँ ।" इन्द्र को लक्षित कराती हुई, सुरभि, श्रीकृष्ण से पुनः बोली कि, "मेरे पीछे खड़ा हुआ यह जो इन्द्र है, वह, कभी भी अनुभव में न लाये हुए, अपराध का मार्जन कराने के लिये, आ कर भी, आपके आगे उपस्थित होने को, भय से व्याकुल हो रहा है । क्योंकि, यह इन्द्र, अपराध एवं क्रोध के द्वारा ताड़ित हो रहा है, लज्जा के कारण इसको आँखों से भी कम दीखता है, एवं अपनी मूर्खता से इसको बहुत बुरा सन्ताप है । अतएव, इसका मन, अपने को बारंबार अपमानित करना चाहता है । इसलिये आप, इसको अनुमति दे दीजिये, जिससे कि यह, आपके श्रीचरणों के निकट उपस्थित होकर, अन्य साधारणजन की तरह, अपने हृद्गत भाव को स्वयं ही निवेदन कर सके" ॥१९८॥

महामणीन्द्रमहसा सहसा क्षालयन्निव चरणमूलमवललम्बेऽलंवेणुस्तम्ब इव, चिरादुत्थाय सादरदरमञ्जलिं निबध्य सापराधतयाऽधोमुखः पदनखराऽखराऽमलमरीचिवीचिवीक्षणक्षणः किञ्चिदस्तौदस्तौजा विडौजा निविडोऽजानियतदम्भेनापि नापिहितविनयः ॥१९९॥

त्वमसि सकललोकनाथनाथो, व्रजपुरनाथ-सुतः स्वतः स्वतन्त्रः ।
महमहितमहामहत्त्वतत्त्व-,स्तव महिमा नहि मादृशैर्विगाह्यः ॥२००॥

निजमदमदिरामदा मदान्धाः, कथमथ ते महिमानमामनन्तु ।
प्रकृतिकृतविकारदृष्टिदोषा, द्युमणिरुचो न विलोकयन्ति घूकाः ॥२०१॥

अथ मदमदिराविनष्टदृष्टे-,रयमुचितो मखखण्डचण्डदण्डः ।
पुरुकरुण ! सुदण्ड एव पथ्यो, हतजनुषां जनुषाऽन्धमण्डलानाम् ॥२०२॥

उपकृतमिदमेव मे त्वया यत्, पुरुकरुणावरुणालयेन देव ! ।
अपकृतमिति तन्मया विबुद्धं, प्रकृतिखलाः किल विप्रतीक-बोधाः ॥२०३॥

---

सुरभि के द्वारा इस प्रकार कहनेपर, भयभीत-से हुए इन्द्र ने, (**नयनसहस्रात् सहैव स्रवन्ति अम्भांसि यस्य सः**) अपने हजारों नेत्रों से, एकसाथ अश्रुजल बहाकर, दम्भ की असवारी से उतरकर, अर्थात् दम्भ को छोड़कर, अपने मुकुटतट में लगी हुई विशिष्ट मणियों के तेज के द्वारा, मानो श्रीकृष्ण के चरणों के मूल का प्रक्षालन करते-करते, वेणु के खंभे की तरह, अर्थात् बाँस के दण्ड की तरह, अचानक उसी चरणमूल का आश्रय ले लिया। बहुत देर में उठकर, आदर एवं भयपूर्वक अञ्जलि बाँधकर, इन्द्र, कुछ स्तुति करने लग गया। उस समय इन्द्र का मुख, अपराधी होने के कारण, नीचा हो रहा था, तो भी श्रीकृष्ण के चरणों के नखों की, कोमल एवं निर्मल किरणों की तरङ्गों के दर्शन में, उसको हर्ष प्राप्त हो रहा था। भगवत्तेज के सामने, तेज से रहित हो रहा था। यद्यपि, वह पहले तो, 'अजा' (माया) के द्वारा निश्चितरूप से दम्भ से परिपूर्ण था, तो भी उस समय तो, उसकी नम्रता स्पष्ट दिखाई दे रही थी ॥१९९॥

'पुष्पिताग्रा'-छन्द से स्तुति करता हुआ, इन्द्र बोला कि, "हे प्रभो ! तुम तो सकल 'लोकनाथ' (ब्रह्मा) आदिकों के भी 'नाथ' (स्वामी) हो। व्रज के स्वामी, श्रीनन्दजी के पुत्र हो। स्वतः स्वतन्त्र हो, आपके वास्तविक तत्त्व का महान् महत्त्व, उत्सव के द्वारा पूजित, अर्थात् सम्मानित ही होता है; किन्तु, उसकी उपमा नहीं दी जा सकती। अतः, तुम्हारी महिमा, मुझ जैसे दुर्बुद्धिवाले जनों के द्वारा, अवगाहन करने योग्य नहीं है; अर्थात् अथाह होने से, हम लोग, उसमें गोता नहीं लगा सकते ॥२००॥

"जो व्यक्ति, अपने अहङ्काररूपी मदिरा के मद से युक्त होकर, मदान्ध हो रहे हैं, वे, आपकी महिमा के अनुशीलन का अभ्यास, किस प्रकार कर सकते हैं ? अर्थात् किसी प्रकार नहीं। क्योंकि, अपने स्वभाव के द्वारा किये गये विकार से युक्त, दृष्टि-दोषवाले 'घूक' (उल्लू), सूर्य की प्रभाओं को नहीं देखते हैं। अर्थात् आपकी महिमा के दर्शन से रहित, हम लोग, उल्लू के समान हैं ॥२०१॥

"अतएव हे महादयालो ! अहङ्काररूप मदिरा से जिसकी दृष्टि, विनष्ट हो गई है, ऐसे मुझ जैसे व्यक्ति के लिये, यज्ञ का खण्डनरूप प्रचण्ड यह दण्ड, उचित ही है। क्योंकि, बिगड़े जन्मवाले जन्मान्ध-व्यक्तियों की मण्डली के लिये तो, सीधा डण्डा ही हितकारक होता है ॥२०२॥

**अपि गतरजसं रजो धुनीते, विषयविषाऽऽमिषलालसान् किमस्मान् ।**
**मथयितुमथवा मदः कथं स्यात्, प्रभवति चेत् तव दुर्नमा न माया ॥२०४॥**

**जय जयद ! जगत्त्रयैकसार !, व्रजपुरमङ्गल ! मङ्गलावतार ! ।**
**निरुपमगुणनामधाम ! दामो-,दर ! वसुदाम-सुदाम-दामबन्धो ! ॥२०५॥**

**दुरवगम ! नमो नमो न मोहं, पुनरुपपादय देव ! नो दयस्व ।**
**सुघटविघटनाय दुर्घटस्या-,ऽपि च घटनाय भवन्ति ते कटाक्षाः ॥२०६॥**

**अभव ! बहुभवोऽशतः पुरा त्वं, विबुधमुदे कुतुकादभूरुपेन्द्रः ।**
**स्वयमयमधुनोक्षितः सुरभ्या, भव सकलेन्द्रशिखेन्द्रनीलनीलः ॥२०७॥**

**गोविन्देत्यभिरामनाम यदपि प्रागेव सिद्धं सदा**
**गोलाभादथ गोविचारकतया शश्वद्गवां सत्तया ।**

---

"हे परमपूजनीय देव ! आप तो, अकारण ही महान् करुणा के सिन्धु हो । अतः आपने, मेरे मान का जो मर्दन कर दिया, यह मेरा महान् उपकार ही कर दिया । किन्तु, मुझ मूर्ख ने तो, उसको विरुद्धरूप से अपकार ही समझ लिया । क्योंकि, यह बात सत्य है कि, जो व्यक्ति, स्वभाव से ही खल होते हैं, उनका ज्ञान भी विरुद्ध ही होता है ॥२०३॥

"रजोगुण तो, रजोगुण से रहित वीतराग मुनि को भी, कम्पित कर देता है; फिर, विषयरूप विष, एवं विषयरूप 'आमिष' (मांस) की अभिलाषावाले हम सबको, कम्पित कर देता हैं; इस विषय में तो कहना ही क्या है ? अथवा आपकी दुर्दमनीया माया, यदि अपना प्रभाव नहीं दिखायें तो, अहङ्कार, जीव का किस प्रकार मथन कर सकता है ? ॥२०४॥

"हे भक्तों को विजय देनेवाले ! हे तीनों भुवनों के मुख्यसार ! हे व्रजपुर का मङ्गल करनेवाले ! मङ्गलमय अवतार ! आप तो; अनुपम गुणों के एवं नामों के स्थानस्वरूप हो ! हे दामोदर ! 'हे दाम, सुदाम, वसुदाम',-नामक सखाओं के मित्र ! आपकी सदा जय हो ! ॥२०५॥

"हे 'दुरवगम !' (दुःख से समझने योग्य !) प्रभो ! आपके लिये बारंबार प्रणाम है । हे देव ! अब दुबारा मोह को उत्पन्न न कीजिये । हमारे ऊपर दया कर दीजिये । क्योंकि, आपके कटाक्ष, सुघटित घटना का विघटन करने के लिये, एवं दुर्घट घटना को सङ्घटित करने के लिये भी समर्थ हैं; अर्थात् अभक्तों की बनी-बनाई बात को बिगाड़ने के लिये, एवं भक्तों की किसी प्रकार भी न बननेवाली बात को बनाने के लिये समर्थ हैं ॥२०६॥

"हे अभव ! यद्यपि आप अजन्मा हो, तथापि भक्तों की रक्षा के लिये, एवं दुष्टों का दमन करने के लिये, बहुत्-से अवतार धारण करते रहते हो । अतएव तुम, देवताओं की प्रसन्नता के लिये, पहले अपने अंश से, कौतुक से ही, 'उपेन्द्र' (इन्द्र के छोटेभाई) बन गये थे । उसी प्रकार अब भी, इस 'सुरभि' (कामधेनु) के द्वारा स्वयं अभिषिक्त होकर, समस्त ब्रह्माण्डों के अन्तर्वर्ती सभी इन्द्रों के मुकुटों में लगी हुई इन्द्रनीलमणि के समान श्यामवर्णवाले हो जाइये । अर्थात् सभी के मुकुटमणि बन जाइये ॥२०७॥

"हे भगवन् ! तुम्हारा 'गोविन्द' यह मनोहर नाम, यद्यपि पहले से ही सदा-सिद्ध है, तथापि हे नन्दात्मज ! एवं 'श्रीगोवर्धन'-नामक गिरिराज को धारण करनेवाले प्रभो ! आज के इस अभिषेकोत्सव

गोपेन्द्रात्मज भोस्तथापि भगवन्नद्याभिषेकोत्सवे
श्रीगोवर्धनभूधरेन्द्रधर हे गोविन्दनामा भव ॥२०८॥

**श्रीगोविन्दाऽभिषेकः**

इति वास्तवस्तवनेन स्वमानमुचि नमुचिसूदने सति पुरस्कृतकमलासना सनातन-सनक-सनन्दन-सनत्कुमारकुमार-सहितसोमसोमशेखरा दिगधीशपरम्परा-पराचिता नारद-तुम्बुरु-प्रभृतिकोत्तममहर्षि-महर्षिमण्डलमण्डिताऽरुन्धतीप्रभृति-मुनिभार्या-भाऽऽर्या रूप-गुण-लावण्यसमानमाननारा-नारायणोरुजाप्सरः-प्रधानाप्सरः-प्रधा नानाविधा सभा सुराणां भासुराणां तदभिषेक-महामहाधिकदिदृक्षयाऽक्षयानन्देन नभो मण्डयामास ॥२०९॥

तस्मिन्नेव समये—

सिंहासनं विविधरत्नशिलाविलासि, गोवर्धनः स्ववपुषोऽवयवेन चक्रे ।
पाशाऽऽयुधः स्वयमुपेत्य मणीन्द्रमुक्ता-,विस्रावि तत्र विदधार सदातपत्रम् ॥२१०॥

---

में, ('विद्लृ लाभे' 'विद ज्ञाने' 'विद विचारणे' 'विद सत्तायाम्' इति धातुभिः साधितं गोविन्देति नामा भव । तदुक्तं धातुप्रकरणे—"सत्तायां विद्यते ज्ञाने वेत्ति विन्ते विचारणे । विन्दते विन्दति प्राप्तौ श्यन्-लुक्-श्नम्-शेष्विदं क्रमात् ॥") गोगण के लाभ के कारण, गोगण के ज्ञान के कारण, गोगण के विचार करने के कारण, तथा गोगण की निरन्तर सत्ता, अर्थात् तुम्हारे निकट निरन्तर विद्यमानता के कारण, 'श्रीगोविन्द'-नामवाले बन जाइये" ॥२०८॥

**श्रीगोविन्द का अभिषेक**

इस प्रकार वास्तविक स्तुति के द्वारा, इन्द्र ने जब अपना अभिमान छोड़ दिया, तब श्रीकृष्ण के अभिषेक के महोत्सव के अधिक देखने की इच्छा से, अखण्ड आनन्द के कारण उपस्थित हुई कान्ति से युक्त, देवताओं की अनेक प्रकार की सभा ने, आकाश को सुशोभित कर दिया (यह अन्वय है) । उस सभा में 'कमलासन' (ब्रह्मा), सबके अग्रसर थे, तथा वह सभा (**सनातनादिभिः सहितः सोमः उमासहितः सोमशेखरो महादेवो यस्यां सा । कुमारः कार्तिकेयः । मुनिभार्याणां भाभिः कान्तिभिः आर्या । रूपगुणादिभिः समानामनुरूपां माननामादरं लान्ति प्राप्नुवन्तीति विश्वराशब्दवत्, नारायणोरुजा उर्वशी अप्सराः प्रधानं यासां ता अप्सरसश्च तासां प्रधा प्रकृष्टधारणं यस्यां सा**) सनक, सनन्दन, सनातन, सनत्कुमार; 'कुमार' (कार्तिकेय) के सहित, एवं उमा के सहित जो 'सोमशेखर' (शिवजी) उनसे युक्त थी; एवं दिक्पालों की परम्परा से व्याप्त थी; एवं नारद, तुम्बुरु प्रभृति उत्तममहर्षि एवं अन्य महर्षियों के मण्डल से 'मण्डित' (सुशोभित) थी; एवं अरुन्धती आदि मुनिपत्नियों की कान्तियों के द्वारा श्रेष्ठ मालूम पड़ती थी; तथा रूप, गुण, सौन्दर्य आदि के द्वारा, समान आदर को प्राप्त करनेवाली, एवं नारायण की जङ्घा से उत्पन्न होनेवाली 'उर्वशी'-नामक अप्सरा ही जिनमें प्रधान थी, उस प्रकार की अप्सराओं को, वह सभा, उत्कृष्टतापूर्वक धारण कर रही थी ॥२०९॥

उसी समय में पर्वतराज श्रीगोवर्धन ने, विविध रत्नमयी शिलाओं से शोभायमान सिंहासन को, अपने शरीर के अवयव से ही बना दिया; एवं वरुण ने वहाँपर उपस्थित होकर, श्रेष्ठ मणि-मुक्ताओं को प्रवाहित करनेवाला श्रेष्ठ छत्र, स्वयं धारण कर लिया ॥२१०॥

सच्चारुचामर-विधूननधूतहस्ताः, श्रद्धावशेन परितो मरुतोऽपि तस्थुः ।
पूर्णः सुधांशुरपि मण्डलरूपयैव, तन्वा विवृत्य मणिदर्पणतामियाय ॥२११॥
देध्मीयते स्वयमथ स्म विधाय काय-,व्यूहं मुहुस्तत इतोऽप्यथ पाञ्चजन्यः ।
ज्योतिर्मयः परित एव रुचां चयेन, जाज्वल्यते स्वयमुपेत्य सुदर्शनः स्म ॥२१२॥
पद्मं विभोरपि विभुत्वमुपेत्य नाना, छत्राणि हंसविशदानि समन्ततोऽभूत् ।
कौमोदकी तु महसा महिताऽभिषेक-,यज्ञोत्सवस्य मणियूप इवाऽवतस्थे ॥२१३॥
सप्तार्णवाश्च सरितश्च नदाश्च पुण्याः, पुण्यानि यानि सलिलाशयमण्डलानि ।
स्वस्वाम्बुपूर्णमणिमण्डलकुम्भहस्तै-स्तैस्तैरभावि परिभावितदिव्यदेहैः ॥२१४॥
भूमिः स्वयं तनुमती मणिपात्रिकाया-,माहृत्य सप्तमणिसम्पुटिकोदरस्थाः ।
आचारतोऽथ दधती शुचि सप्तमृत्स्नाः, कृत्स्नाभिलाषवरदस्य पुरोऽवतस्थे ॥२१५॥
मूर्ताः समेत्य ततयश्च महौषधीनां,सर्वौषधीश्च परिगृह्य महौषधीश्च ।
अग्रे समासत वनस्पतयश्च पुण्या, वैदूर्यपात्रगतपञ्चकषायहस्ताः ॥२१६॥

---

श्रेष्ठ एवं सुन्दर चँवर घुमाने के कारण, कम्पित हाथोंवाले वायुगण भी, श्रद्धा के वश होकर, चारों ओर मूर्तिमान् खड़े हो गये। तथा परिपूर्ण चन्द्र भी, मण्डलाकार रूप में विद्यमान, अपने शरीर के द्वारा परिवर्तित होकर, मणिमय दर्पण ही बन गया ॥२११॥

एवं श्रीकृष्ण का 'पाञ्चजन्य'-नामक जो शङ्ख था, वह स्वयं कायव्यूह बनाकर, इधर-उधर बारंबार विशेषरूप से बजने लग गया। एवं ज्योतिर्मय जो सुदर्शनचक्र था, वह स्वयं उपस्थित होकर, अपनी कान्तियों के समूह के द्वारा, चारों ओर दीपक आदि के रूप से, विशेष प्रज्वलित हो उठा ॥२१२॥

एवं भगवान् के करकमल में नित्य रहनेवाला कमल भी, अनेक भाव को प्राप्त कर, श्रीकृष्ण के चारों ओर हंस के समान सफेद वर्णवाले अनेक छत्रों के रूप में परिणत हो गया। तथा 'कौमोदकी'-नामक गदा तो, अपने स्वाभाविक तेज से सम्मानित होकर, श्रीकृष्ण के अभिषेकरूप यज्ञोत्सव के मणिमय स्तम्भ की तरह खड़ी हो गई ॥२१३॥

एवं सातों समुद्र, समस्त दिव्य नदियाँ, एवं बड़े-बड़े पुण्यमय नद, तथा मानस-सरोवर आदि जो पुण्यमय जलाशय थे, वे सब, दिव्य देहों का तिरस्कार करके, अपने-अपने जल से परिपूर्ण, मणिमण्डल से जड़े हुए कलशाओं को हाथों में लेकर उपस्थित हो गये ॥२१४॥

भूमिदेवी स्वयं मूर्ति धारिणी होकर, मणि के बने हुए सात डिब्बाओं के भीतर धरी हुई, एवं पवित्र तथा प्रशंसनीय सात प्रकार की मृत्तिकाओं को, मणिमयी थाली में धरकर, आचारपूर्वक अपने हाथ में धारण करती हुई, समस्त अभिलाषाओं के वर को देनेवाले, श्रीकृष्ण के आगे उपस्थित हो गई। सातों मृत्तिका, जिन स्थानों से लाई जाती हैं, उन स्थानों के नाम ये हैं—**"वल्मीकात् पर्वताग्राच्च सरस्तीर्थाद् व्रजाद् गजात्। अग्न्यागारात्तु गृह्णीयात् गङ्गादेः सङ्गमात्तथा"** ॥२१५॥

नानाफलोदकघटीघटिताग्रहस्ता, नानाविधानि च फलानि करे दधानाः ।
अभ्याययुस्तत इतो वनदेवताश्च, नानामणीश्वरकरा गिरिदेवताश्च ॥२१७॥

शङ्खादयश्च निधयो नव सिद्धयोऽष्टौ, चिन्तामणीन्द्रनिकरा अपि कामगव्यः ।
कल्पद्रुमा अपि गृहीतमनोज्ञरूपा, दूरे कृताञ्जलिपुटाः पुर एव तस्थुः ॥२१८॥

स्वर्णाम्बराण्युपनिनाय सुमेरुलक्ष्मी-,र्हारावलीरुपजहार हिमालयश्रीः ।
श्रीर्गन्धमादनभवा कनकारविन्दा-,न्यादाय मानसजलात् स्वयमाजुगुम्फ ॥२१९॥

गन्धोत्तमं मलयजं मलयस्य लक्ष्मी-,र्गोवर्धनस्य दृषदि स्वयमापिपेष ।
कैलासतो गिरिसुतागिरिशाद्यदृष्टां, तच्छ्रीः समाहरत कामपि रत्नमालाम् ॥२२०॥

मन्दाकिनीसलिलतो विकचानि काले, सप्तर्षिभिर्निजकरैः समुपाहृतानि ।
चन्द्रांशुभिः पुनरथो मुकुलीकृतानि, पङ्केरुहाणि रविरुत्कचयाञ्चकार ॥२२१॥

---

महौषधियों की श्रेणियाँ, एवं सर्वौषधियों की श्रेणियाँ, मूर्तिमती सम्मिलित होकर, **"सहदेवी वचा व्याघ्री बला चाऽतिबला तथा । शङ्खपुष्पी तथा सिंही सूर्यावर्ता तथाऽष्टमी" ।। इत्यष्ट महौषधीः । "मुरा मांसी वचा कुष्ठं शैलेयं रजनीद्वयम् । शठी पञ्चकमुस्तं च सर्वौषधिगणः स्मृतः ।।" इति सर्वौषधीश्च परिगृह्य"** इस प्रकार की महौषधियों को एवं सर्वौषधियों को ग्रहण करके, श्रीकृष्ण के आगे उपस्थित हो गईं । एवं वट, पीपल आदि पुण्यमय वनस्पतियों का समूह भी मूर्तिमान् होकर, वैदूर्यमणि के पात्र में धरे हुए पञ्चपल्लवों को हाथ में लेकर, सामने उपस्थित हो गये ।।२१६।।

नारियल आदि अनेक प्रकार के फलों के रस से भरे हुए घड़ाओं से युक्त हैं अग्रभाग जिनके, उस प्रकार के हाथोंवाली, अर्थात् रसभरे घड़ाओं को हाथों में रखनेवाली, एवं अनेक प्रकार के फलों को हाथ में धारण करके, वनदेवियाँ, इधर-उधर से चली आयीं । तथा अनेक श्रेष्ठ मणियों को हाथों में लेकर, पर्वतों के अधिष्ठातृ-देवता भी, चारों ओर से चले आये ।।२१७।।

'शङ्ख, पद्म, महापद्म, मकर, कच्छप, मुकुन्द, कुन्द, नील, खर्व'-नामक नव निधियाँ; एवं 'अणिमा, महिमा, गरिमा, लघिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशित्व, वशित्व'-नामक आठों सिद्धियाँ; एवं चिन्तामणि आदि श्रेष्ठ मणियों के समूह, तथा कामधेनुओं का समूह, और अनेक कल्पवृक्ष, ये सब, मनोहर रूप धारण करके, हाथ जोड़कर, कुछ दूरीपर, सामने ही उपस्थित हो गये ।।२१८।।

सुमेरुपर्वत की शोभा ने मूर्तिमती होकर, सुवर्णके-से वर्णवाले सुनहरी वस्त्र लाकर भेंट कर दिये; एवं हिमालय की शोभा ने भी मूर्तिमती होकर, अनेक हारावली समर्पण कर दीं; तथा गन्धमादन-पर्वतपर होनेवाली शोभा भी मूर्तिमती होकर, वहींपर विद्यमान मानस-सरोवर के जल से, सुवर्णमय कमलों को लेकर, वहाँ आकर, स्वयं ही माला गूँथने लग गई ।।२१९।।

एवं मलयाचल की शोभा भी मूर्तिमती होकर, मलयपर्वत में होनेवाले श्रेष्ठ चन्दन को, गोवर्धन की शिलापर स्वयं पीसने लग गई । एवं कैलासपर्वत की शोभा भी, शिव-पार्वती आदि के द्वारा भी नहीं देखी गई, किसी अनिर्वचनीय रत्नमाला को कैलास से ले आयी ।।२२०।।

एवं आकाशगङ्गा के जल से, सप्त-ऋषियों के द्वारा, अपने हाथों से स्वयं तोड़कर, एकत्रित किये

वह्निः स्वयं ललितकाञ्चनधूपपात्र्या-,मालम्बमानवरविद्रुमशृङ्खलायाम् ।
उद्यत्पिधानगतरन्ध्रसहस्रधूमं, चक्रे सुचारु सुरसाऽगुरुदारुदाहम् ॥२२२॥
ज्योतिर्मयेन कनकोत्तमभास्वरेण, पक्षद्वयेन गरुडो विदधे वितानम् ।
भोगान् भुजङ्गपतयः फणरत्नशेषां-,श्चक्रुर्ध्वजानपि च रत्नमयीः पताकाः ॥२२३॥
श्रीसूक्तयोऽप्यथ परेऽप्यभिषेकमन्त्रा, धृत्वा वपुः किमपि पूरुषसूक्तयश्च ।
आत्मानमेव बभणुर्मधुरैरुदात्त-,मुख्यैः स्वरैर्मुनिगणाऽऽहितसाधुवादाः ॥२२४॥
गव्यानि पञ्च सुरभिः स्वयमाजहार, पञ्चामृतानि चतुरानन एव देवः ।
ऐरावतः करहृतैः सुरदीर्घिकाया-,स्तोयैर्मणीन्द्रमयकुम्भकदम्बमप्रात् ॥२२५॥

---

हुए जो कमल, श्रीकृष्ण के सामने उपस्थित किये थे, यद्यपि वे, समयानुसार दिन में खिले ही हुए थे, तथापि, वे सब कमल, वहींपर श्रीकृष्ण की सेवार्थ, मणि के दर्पण बने हुए चन्द्रमा की किरणों के द्वारा, कलिका के रूप में परिणत कर दिये थे, अर्थात् चन्द्रमा की किरणों ने, वे मूँद दिये थे; किन्तु, उसी समय श्रीकृष्णसेवार्थ उपस्थित हुए सूर्य ने, वे समस्त कमल, पुनः विकसित कर दिये ।।२२१।।

मूर्तिमान् अग्निदेव ने स्वयं उपस्थित होकर, सुन्दर एवं सुवर्णमयी जो धूपदानी थी, उसके चारों ओर श्रेष्ठ विद्रुममणियों की शृङ्खला लटक रही थी, एवं उसके ढकन में हजारों छिद्र थे, उन्हीं छिद्रों में से थोड़ा-थोड़ा धुआँ उत्पन्न हो रहा था, उस धूपदानी में धरी हुई सुन्दर, एवं श्रेष्ठ रसवाली अगर की लकड़ी को धीरे-धीरे जलाना आरम्भ कर दिया ।।२२२।।

गरुडजी ने उस समय, सुवर्ण के समान उत्तम प्रभावाले, अपने ज्योतिर्मय दोनों पङ्खों के द्वारा, श्रीकृष्ण के ऊपर 'वितान' (चँदोवा) बना दिया । सर्पों के स्वामी वासुकि आदि सर्पों ने, अपने फणों को तो ध्वजारूप में परिणत कर दिया, एवं फणों के रत्नों के अग्रभागों को रत्नमयी पताकाओं के रूप में परिणत कर दिया । अर्थात् फणों की ध्वजा बना दीं, एवं फणों के रत्नों के अग्रभाग की पताकाएँ बना दीं । [श्रीकृष्ण के अभिषेक में उपस्थित हुए परस्पर विरोधी, गरुड एवं सर्पों की जो निर्वैरता है, वह, श्रीकृष्ण की सेवा के प्रभाव से ही है । अर्थात् भगवत्सेवा में प्रवृत्त होनेवाले को, भगवत्सेवा में प्रवृत्त होनेवाला अपना विरोधी भी, प्रिय ही लगता है, अतएव श्रीकृष्ण के अभिषेक के बाद, कहा भी है कि, (भा० १०।२७।२७)—

कृष्णेऽभिषिक्त एतानि सत्त्वानि कुरुनन्दन ! ।
निर्वैराण्यभवंस्तात ! क्रूराण्यपि निसर्गतः ] ।।२२३।।

एवं श्रीसूक्त के मन्त्र, एवं दूसरे प्रकार के अभिषेक के मन्त्र, तथा पुरुषसूक्त के मन्त्र, किसी अनिर्वचनीय शरीर को धारण करके, परममधुर उदात्त, अनुदात्त आदि स्वरों के सहित, अपने को ही उच्चारण करने लग गये । एवं वहाँपर उपस्थित मुनिगण, उन मन्त्रों को शाबाशी देने लग गये, अर्थात् उनकी प्रशंसा करने लग गये ।।२२४।।

सुरभि-गैया, पञ्चगव्यों को स्वयं ले आई, एवं ब्रह्मा-देवता, पञ्चामृत बनाकर ले आये । तथा ऐरावत हाथी ने, अपनी सूँड़ के द्वारा लाये हुए, आकाशगङ्गा के जलों के द्वारा, श्रेष्ठ मणियों से बने हुए घड़ाओं के समूह को पूर्ण कर दिया । (अत्र 'अप्रात्' इति 'प्रा पूरणे' धातोर्लङि रूपं बोध्यम्) ।।२२५।।

तूर्याणि नेदुरभितो दिवि देवतानां, देव्यस्तु नन्दनवनीकुसुमान्यवर्षन् ।
गन्धर्व-किंपुरुष-चारण-सिद्ध-साध्य-,विद्याधरा मुमुदिरे ननृतुर्जगुश्च ॥२२६॥

नाटचं मुखप्रभृति-पञ्च-सुसन्धिबन्धं, नानाविधं सरसमप्सरसोऽभ्यनैषुः ।
काश्चिन्निरीक्ष्य तमथो मुमुहुर्बभूव, नारायणोरुजनिरेव निकामभक्ता ॥२२७॥

एवं रसमये समये पितामहो महोत्सुकहृदयो दयोत्तरतरलतालताकुसुमसुरभि सुरभिमासाद्य किञ्चिदुवाच,—'अयि अद्य निरवद्य-निरवसर-सरसः समयः समयामास मा सरलेऽतःपरमिष्यतां विलम्बो लम्बोदरजनकमनुज्ञाप्य समारभ्यतामभिषेकः, यावत् कृष्णं समया मया गम्यते, तावन्मत्प्रियमनुरुन्धतीयमरुन्धतीयमनसूयाऽसूयारहिता च वृत्तरजस्तमोलोपा लोपामुद्रा च मुद्राचतुरा भगवती सर्वसम्मानगा नगात्मजा च पुरुगायगायत्री च वेदमाता माता च देवानामदितिरदितिरपीयं च गिरां देवी देवी स्वाहा स्वाहार्यगुणा चेति सर्वा एव तन्निकटमुपसर्पन्तु' इति परिप्राप्य तन्निदेशं देशं तमनुसृतासु तासु भगवानपि स्वयं स्वयम्भूरनुससार ॥२२८॥

---

आकाश में चारों ओर तुरही बजने लग गईं; एवं देवाङ्गनाएँ, नन्दनवन के पुष्पों की वर्षा करने लग गईं; तथा गन्धर्व, किंपुरुष (किन्नर), चारण, सिद्ध, साध्य एवं विद्याधर आदि उपदेवगण प्रसन्न हो गये; अतएव, नाचने-गाने लग गये ॥२२६॥

एवं समस्त अप्सराएँ (**मुख-प्रभृतीनां मुख-प्रतिमुख-गर्भ-विमर्श-निर्वहणानां पञ्चानां शोभन-सन्धीनां बन्धो यत्र तत् । नानाविधं रूपकोपरूपकाद्यवान्तर-बहुभेदं अभ्यनैषुरभिनीतवत्यः**) 'मुख, प्रतिमुख, गर्भ, विमर्श, निर्वहण'-नामक पाँच सुन्दर सन्धियों के बन्धन से युक्त; एवं रूपक, उपरूपक आदि बहुत से अवान्तर भेदों से युक्त, नाटच का अभिनय करने लग गईं। उसके बाद, नाचते-नाचते कुछ अप्सराएँ तो, श्रीकृष्ण को देखकर, विमुग्ध हो गईं। किन्तु, नारायण की जङ्घा से उत्पन्न होनेवाली केवल एक 'उर्वशी'-नामक अप्सरा ही, श्रीकृष्ण की यथेष्ट भक्त हो गई ॥२२७॥

इस प्रकार उस रसमय समय में, महान् उत्कण्ठित हृदयवाले, पितामह ब्रह्मा ने, दया की प्रधानता से युक्त, चञ्चलतारूप लता के पुष्पों की सुगन्धि से युक्त होकर, सुरभि के पास पहुँचकर, उससे कुछ कहा कि, "हे सुरभिदेवि ! देखो, आज तो बड़े भाग्य से, विशुद्ध एवं विशाल अवसर से, सरस समय उपस्थित हुआ है। अतः हे सरले ! अब, इस से आगे, विलम्ब मत करो। 'लम्बोदर' (गणेश)जी के 'जनक' (पिता) श्रीमहादेवजी से अनुमति लेकर, श्रीकृष्ण का अभिषेक प्रारम्भ कर दीजिये। जबतक मैं, श्रीकृष्ण के निकट पहुँचता हूँ, तबतक मेरी प्रसन्नता का अनुरोध करती हुई, यह 'अरुन्धती' (वशिष्ठ की पत्नी); एवं 'असूया' (दूसरे के गुणों में भी दोष निकालनारूप दोष) से रहित, यह 'अनसूया' (अत्रि की पत्नी); एवं जिसके रजोगुण-तमोगुण का लोप हो गया है, वही यह 'लोपामुद्रा' (अगस्त्य की पत्नी); एवं (**मुदां रा दानं तत्र चतुरा**) सबको आनन्द प्रदान करने में चतुरा, अतएव, सभी से सम्मान को प्राप्त करनेवाली, भगवती 'नगात्मजा' (हिमालयपर्वत की पुत्री) पार्वतीदेवी; एवं (**पुरु प्रचुरं गायति अभिधत्ते इति पुरुगाया सा चाऽसौ गायत्री चेति सा**) जो भगवद्गुणों को अधिकमात्रा में गाती रहती है; एवं जो वेदमाता कहलाती है, वही यह गायत्री; एवं (**दितिः खण्डनं अदितिस्तद्रहिता । गिरां वाचां देवी सरस्वती**) किसी

अनुसृत्य च—

अर्घ्येण पाद्यपयसाऽऽचमनीयकेन, वक्त्रेन्दुसीम्नि मधुपर्क-समर्पणेन ।
सिंहासने समुपवेश्य गिरां प्रयत्नैः, पद्मासनः स समपूजयदम्बुजाक्षम् ॥२२९॥

तदनु तन्निदेशेनैव

पञ्चामृतैः सुरभिभिः सह पञ्चगव्यै ,र्भव्यैर्निजस्तनरसैः सुरभिश्च देवी ।
ताभिः समं कमलजासन-सन्नियोगात्, श्रद्धान्विता शिखरिधारिणमभ्यषिञ्चत् ॥२३०॥

तदा तदालोकयद्भिरेवमतर्क्यत—

ज्योत्स्नाभिर्नवनीरदः किमथवा शुक्लेन नीलो गुणः
शुद्धस्फाटिक-रत्नकान्तिसलिलैः किं वेन्द्रनीलाङ्कुरः ।
मुक्ताभिः किमु वा तमालतरुणः स्नातः समुद्भ्राजते
किंवा श्यामसरोजमुज्ज्वलविधुक्षोदैर्मुरारेर्वपुः ॥२३१॥

तदनु च—

गायत्रिका च गिरिजा च सुरप्रसूश्च, साऽरुन्धती च परमा पतिदेवतानाम् ।
चूर्णैर्महासुरभिभिः शुभगानपूर्वं, चक्रुर्विरूक्षणमपेक्षितमातृमोदाः ॥२३२॥

---

प्रकार के खण्डन से रहित, एवं देवताओं की माता, यह अदिति; एवं वाणी की अधिष्ठात्री देवी, यह सरस्वतीदेवी; एवं (सुष्ठु आहार्या गुणाः यस्याः सा) भली प्रकार ग्रहण करने योग्य गुणोंवाली, यह 'स्वाहा' (अग्नि की पत्नी), ये सभी पतिव्रता देवियाँ, श्रीकृष्ण के निकट चली जायँ।" इस प्रकार ब्रह्मा के आदेश को प्राप्त करके, वे समस्त देवियाँ, जब श्रीकृष्ण के निकटवर्ती स्थान के प्रति अनुसरण करने लग गईं, तब स्वयंभू भगवान् ब्रह्मा भी, उनके पीछे-पीछे स्वयं भी चल दिये ॥२२८॥

श्रीकृष्ण के निकट जाते ही, ब्रह्मा ने, कमलनयन श्रीकृष्ण को, अपनी प्रार्थनामयी वाणियों के प्रबल प्रयत्न से, सिंहासनपर भली प्रकार विराजमान करके, अर्घ देकर, पाद-प्रक्षालन के योग्य जल से पाद-प्रक्षालन करके, आचमन के योग्य जल से आचमन कराकर, मुखारविन्द के निकट मधुपर्क समर्पण करके, उनका पूजन कर दिया ॥२२९॥

उसके बाद, उन ब्रह्मा की आज्ञा से, सुरभिदेवी, ब्रह्मा के श्रेष्ठ आदेश के कारण, श्रद्धा से युक्त होकर, एवं अरुन्धती आदि उन पतिव्रताओं के साथ सम्मिलित होकर, परमसुगन्धित पञ्चामृतों के सहित पञ्चगव्यों के द्वारा, तथा मङ्गलमय अपने स्तनों से, तत्काल निकले हुए दुग्धों के द्वारा, गिरिराज को धारण करनेवाले श्रीकृष्ण का अभिषेक करने लग गई ॥२३०॥

उस समय, अभिषेक का दर्शन करनेवाले जन, अपने मन में, इस प्रकार तर्कना करने लगे कि, अभिषेक करते समय, श्रीकृष्ण यह श्यामशरीर ऐसा प्रतीत होता है कि, "चन्द्रमा की चाँदनियों के द्वारा स्नान करनेवाला नवीन मेघ ही है क्या ? अथवा शुक्लगुण के द्वारा स्नान करनेवाला नीलगुण ही है क्या ? अथवा शुद्ध स्फटिक मणियों की कान्तिरूप जलों के द्वारा स्नान करनेवाला इन्द्रनीलमणि का अंकुर ही शोभा पा रहा है क्या ? अथवा सफेद मोतियों के द्वारा स्नान करनेवाला तरुण-तमाल का वृक्ष ही सुशोभित हो रहा है क्या ? अथवा निर्मल कर्पूर के चूर्णों के द्वारा स्नान करनेवाला श्यामकमल ही देदीप्यमान हो रहा है क्या ?" ॥२३१॥

ततश्च, प्रत्येकमन्त्रपरिपूतमहाभिषेक-,द्रव्योज्ज्वलैः शुभजलैः सुरदीर्घिकायाः ।
एकैकशः प्रमुदिताः सनकादयश्च, सप्तर्षयश्च गिरिधारिणमभ्यषिञ्चन् ॥२३३॥

ततश्च, सिन्ध्वादिभिर्निजनिजोदकमर्पयद्भि-,स्तेषां करे स्वजनिनाऽथ नियोज्यमानैः ।
कृष्णोऽभ्यषेचि रभसोद्गतलोचनाम्भो-,रोमाङ्कुरक्षुभितचित्रपवित्रगात्रैः ॥२३४॥

भूयश्च शोणतरसुन्दरगन्धतैले-,नाऽभ्यज्य शैलतनयादय एव देव्यः ।
कर्पूरपूरित-सुशीतसहस्रधारा-,धाराजलैस्तदनु शङ्खजलैरसिञ्चन् ॥२३५॥

एवं तस्मिन्नेव समये—
चिन्ताश्मकल्पतरुकामगवीप्रभाव-,लक्ष्मीप्रसूत-सुकुमारकुमारिकाणाम् ।
वर्गेण सूक्ष्मसितकोमलचेलखण्डै-,श्चक्रे निकाममभिषेकजलाऽपसारः ॥२३६॥

काचित् केशकलापतोऽथ वदनाम्भोजात् परा वक्षसः
काचिद् बाहुयुगात् परा चरणतो गात्रस्य काचिच्छनैः ।

---

उसके बाद गायत्री, पार्वती, देवमाता अदिति, एवं पतिव्रताओं में परमश्रेष्ठ वह अरुन्धतीदेवी, ये सब, श्रीकृष्ण की सेवा में, माता की तरह, हर्ष की अपेक्षा करनेवाली होकर, मङ्गलमय गानपूर्वक, भारी सुगन्ध से युक्त चना आदि के चूनों के द्वारा, 'विरूक्षण', अर्थात् तैलमर्दन के बाद, सुगन्धित चून के द्वारा जो उबटन है, उसको करने लग गईं ॥२३२॥

उसके बाद, चारों भाई सनकादिक, एवं सातों ऋषि, ये सब, अलग-अलग तथा सभी सम्मिलित होकर, प्रत्येक मन्त्र के द्वारा पवित्रित एवं महाभिषेक के द्रव्यों के द्वारा परमउज्ज्वल, श्रीगङ्गाजी के मङ्गलमय जलों के द्वारा, गोवर्धन को धारण करनेवाले श्रीकृष्ण का अभिषेक करने लग गये ॥२३३॥

उसके बाद (**स्वजनिना स्वयंभुवा ब्रह्मणा इत्यर्थः**) ब्रह्मा के द्वारा प्रेरित होनेवाले, एवं अपने-अपने जल को सनकादिकों के हाथ में अर्पण करनेवाले समुद्र आदिकों ने, श्रीकृष्ण का अभिषेक कर दिया। उस समय मूर्तिमान् खड़े हुए समुद्र आदिकों के शरीर, हर्ष के कारण निकलनेवाले प्रेमाश्रुजल के द्वारा एवं रोमाञ्चों के द्वारा, क्षुभित, विचित्र, तथा पवित्र हो रहे थे ॥२३४॥

उसके बाद, पार्वती आदि पूर्वोक्त उन्हीं देवियों ने, अत्यन्त लालवर्णवाले सुन्दर एवं सुगन्धित तैल के द्वारा मालिश करके, कर्पूर से पूरित एवं सुशीतल 'सहस्रधारा' (हजार छिद्रोंवाली थाली) के धारामय जलों के द्वारा, तथा शङ्ख के जलों के द्वारा श्रीकृष्ण का अभिषेक कर दिया ॥२३५॥

इस प्रकार उसी समय में, चिन्तामणि, कल्पवृक्ष, एवं कामधेनु, इन सबकी प्रभावमयी सम्पत्ति के द्वारा, उत्पन्न होनेवाली परमसुकुमार कुमारियों के समूह ने, पतले, सफेद, एवं कोमल अँगोछाओं के द्वारा, श्रीकृष्ण के शरीर से अभिषेक का जल, इच्छानुसार दूर कर दिया ॥२३६॥

किसी कुमारी ने, अभिषेक के जल को, श्रीकृष्ण के केशसमूह से दूर कर दिया; दूसरी ने, मुखारविन्द से दूर कर दिया; तीसरी ने, वक्षःस्थल से दूर कर दिया; एवं किसी ने, दोनों भुजाओं से दूर

**वासःखण्डमनार्द्रकं विदधती श्रोणीतटे वेष्टितं**
**वासोऽन्या स्तिमितं विहाप्य सलिलं तस्मादपासीसरत् ॥२३७॥**

**एवं द्विस्त्रिराकेशमापादपद्ममभिमार्ज्य—**

**पूर्वोपनीत-वसनाभरणानुलेपैः, कन्यागणोऽतिचतुरः सममण्डयत् तम् ।**
**शैलाधिराजतनयाद्युपदिश्यमानः, केशान् प्रसाध्य निपुणं पुनराबबन्ध ॥२३८॥**

**गोगोपगोपवनितादि-रसप्रसङ्ग-,स्वाभाविक-व्रजविलासमुहूर्तहानेः ।**
**कृष्णस्य तत्तदुपरोधवशेन सर्वं, स्वीकुर्वतः क्षणमुपद्रववद् बभूव ॥२३९॥**

**तथापि तथा पितामहादीनामनुरोधत उद्वेगस्य तरङ्गा रङ्गाहतये तस्य न बभूवुः, प्रत्युत भक्तभक्ततया ये यथा यत् कुर्वन्ति, तथैव तदनुमोदमानो मानोन्नतो गाम्भीर्यमेवाऽवलम्बते स्म ॥२४०॥**

**ते स्मयमानमुखाश्चतुर्मुखादयः स्नातमलङ्कृतमलङ्कृतकर्माणं तमवलोक्य कल्पतरु-**

---

कर दिया; तो किसी ने, चरणयुगल से दूर कर दिया; तथा किसी सुकुमारी कुमारी ने, धीरे-धीरे सम्पूर्ण शरीर का ही जल, पीछे से दूर कर दिया। उसके बाद, सूखेवस्त्र को पहनाती हुई, कान्ता-भाववाली दूसरी कुमारी ने, कटितटपर लपेटे हुए, गीलेवस्त्र को उतारकर, उसको निचोड़कर, उस वस्त्र से जल निकाल दिया ॥२३७॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण के शरीर को केशों से लेकर चरणकमलोंतक, दो तीन बार पोंछकर, अत्यन्त चतुर उसी कन्यावर्ग ने, पहले ही उपस्थित किये हुए वस्त्र, आभूषण, एवं इत्र, फुलेल, चन्दन, आदि के द्वारा, श्रीकृष्ण को सुसज्जित कर दिया। पश्चात् पार्वती के द्वारा सुशिक्षित होकर, कङ्घी आदि से केशों का 'प्रसाधन' (शृङ्गार) करके, उनको पुनः चतुरतापूर्वक बाँध दिया ॥२३८॥

इतना भारी सत्कार होनेपर भी, श्रीकृष्ण के लिये वह अभिषेक का क्षण, उपद्रव के समान बन गया था। उन ब्रह्मा आदि देवताओं के अनुरोध के वश होकर, वे, यद्यपि सब कुछ स्वीकार कर रहे थे; तथापि, उनके मन में प्रसन्नता नहीं थी; कारण, उस समय, अपने अतिशय प्रियतम, गो-गोप-गोपवनिता आदिकों के रसमय प्रसङ्ग से, स्वाभाविक होनेवाला जो व्रज का विलास था, उस मुहूर्त में, उस विशुद्ध व्रजविलास की हानि हो रही थी। अर्थात् व्रजवासियों के बिना, उनको अपना सत्कार भी, तिरस्कार जैसा प्रतीत हो रहा था ॥२३९॥

तथापि श्रीकृष्ण के आन्तरिक उद्वेग के तरङ्ग, ब्रह्मा आदिकों के अनुरोध से, श्रीकृष्ण एवं उन देवताओं के राग-रङ्ग को बिगाड़ने के लिये सम्पन्न नहीं हुए। 'प्रत्युत' (बल्कि) **"भगवान् भक्तभक्तिमान्"** (भा० १० ८६।५९) इस उक्ति के अनुसार, श्रीकृष्ण तो अपने भक्तों के भक्त हैं, इसी कारण **"ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्"** (गीता ४।११) इस अपनी उक्ति के अनुसार, जो देवता, जिस प्रकार जिस भाव से, जो कुछ करते जा रहे थे, उस कार्य को, उसी प्रकार अनुमोदन करते हुए, श्रीकृष्ण ने, आदर से उन्नत होकर भी, गंभीरता का ही अवलम्बन कर लिया ॥२४०॥

पश्चात् मन्दमुसकान से युक्त मुखवाले ब्रह्मादि देवताओं ने, स्नान किये हुए एवं अलङ्कारों से

प्रसूते सर्वतोभद्रे सर्वतोभद्रा-भद्रासने समुपवेश्य तेनैव कन्यकागणेन कृतचरणधावनं कारयामासुः। समनन्तरं विरिञ्चः सर्वोत्कर्षाञ्चिकां चिकारयिषुः पूजां मनसि चिन्तयामास—'केन करिष्यते मदभिमता मतावपरिच्छेद्यरसा निरपचितिरपचितिरस्य, रस्यतमेन केन मन्त्रेण वा भवितव्यम्, नहि निर्मन्त्रमर्हणम्' इति तमथ चन्द्रशेखरोऽखरोदितवचा निजगाद,—'भो भो चतुरानन! चतुरा न न चिन्तयन्ति, कुमारोऽयमर्चयिष्यति ।।'२४१।।

श्रीगोविन्दाऽभिषेक-समये मूर्तिमतो 'गोपालमंत्रस्य' प्रादुर्भावः

इत्युक्तवत्येव व्योमकेशे नाकेशेनाऽभिमुखमीक्ष्यमाणो महोमहोदय इव गोविन्दाभिषेक-पूजोपयुक्तो गोविन्दनामाङ्कितो मूर्तिमानष्टादशाक्षरो महामनुराविरासीत् ।।२४२।।

तमद्भुतमहसं महसन्तोषवर्धकमालोक्य पितामहो महोल्लासमासाद्य 'अहो महामनुरसौ रसौघवर्षी स्वयमाविर्भूतोऽनुभूतो नु मया यत ऋषिरमुष्य नारदो नारदोषहर्ता छन्दश्च गायत्री उभाभ्यामेव निर्विशिष्टोऽस्मि। तेनाऽनेनाऽहमेव कृष्णं देवतामर्चयिष्यामि' इति

---

अलंकृत, तथा अतिशय कृतकृत्य हुए श्रीकृष्ण को देखकर, कल्पवृक्ष के द्वारा उत्पन्न किये गये, सर्वतोभद्र से चित्रित सिंहासनपर, 'सर्वतोभद्रा' ('गंभारी'-नामक कोमल घास) से बने हुए, मङ्गलमय आसनपर बैठाकर, पूर्वोक्त कन्यावर्ग के द्वारा, उनका 'चरणधावन' (चरण धोना) करवा दिया। तदनन्तर ब्रह्मा, श्रीकृष्ण की (**सर्वोत्कर्षमञ्चति प्राप्नोतीति सर्वोत्कर्षाञ्चिकां सर्वोत्कर्षपूर्णाम् पूजां चिकारयिषुः कारयितु-मिच्छन्**) सर्वोत्कर्ष से पूर्ण पूजा करवाने की इच्छा से युक्त होकर, अपने मन में विचार करने लगे कि, "इन श्रीकृष्ण की, उस प्रकार की 'अपचितिः' (पूजा) कौन करेगा कि, जो पूजा मेरे लिये अभिमत हो, बुद्धि में भी अपरिमित रस देनेवाली हो, एवं 'निरपचिति' (हानि से रहित) हो। और इनकी पूजा के लिये, अतिशय सरस कौन-सा मन्त्र होना चाहिये? क्योंकि, बिना मन्त्र का पूजन तो, योग्य नहीं होता है।" इस प्रकार विचार करनेवाले ब्रह्मा के प्रति कोमल वचनों को उच्चारण करनेवाले, 'चन्द्रशेखर' (शिवजी) बोले—"अजी! ब्रह्माजी! देखो, चतुरव्यक्ति, इतनी चिन्ता नहीं करते (**अत्र 'न न' इति संभ्रमे वीप्सा, न तु प्रतिषेधप्रसज्जकौ नञौ**)। क्योंकि, आकाश से उतरनेवाला, यह कुमार, श्रीकृष्ण की पूजा करेगा ।।२४१।।

**श्रीगोविन्द के अभिषेक में मूर्तिमान् श्रीगोपालमंत्र का प्रादुर्भाव**

'व्योमकेश' (शिवजी) जब इस प्रकार कह ही रहे थे, तब 'नाकेश' (इन्द्र) के द्वारा अभिमुख दिखाई देनेवाला, अठारह-अक्षरोंवाला, 'महामनुः' (महामन्त्र, अर्थात् गोपालमन्त्र) मूर्तिमान् होकर, कुमार के रूप में प्रगट हो गया। वह महामन्त्र, (**महसां तेजसां महानुदय इव**) तेजों के महान् उदय के समान था, श्रीगोविन्द के अभिषेक की पूजा के लिये महान् उपयुक्त था, 'गोविन्द'-नाम से अङ्कित था ।।२४२।।

उसके बाद अद्भुत तेजवाले, एवं उत्सव के सन्तोष को बढ़ानेवाले, मूर्तिमान् उस गोपालमन्त्र को देखकर, ब्रह्मा, महान् उल्लास को पाकर बोले कि, "अहो! यह महामन्त्र तो, रससमूह की वर्षा करनेवाला है, स्वयं प्रगट हो गया है। जिसका अनुभव, मैंने पहले ही कर लिया है; क्योंकि, इस महामन्त्र (गोपालमन्त्र) का 'ऋषि', नारद है। वह नारद, नरसमूह के भक्ति के प्रतिबन्धक दोषों का हरण करने-वाला है, एवं इस मन्त्र का 'छन्द', गायत्री है। अतः आज तो मैं, इन दोनों के द्वारा ही, विशेष विशिष्ट

**सम्भृतसम्भारो भारोपद्विगुणगुणगणो भक्तिवासनेतरवासनारदेन नारदेन तत्सवासनसनकादिभिश्च भक्तिरसध्रुवेण ध्रुवेण च सकलजनमनःप्रह्लादेन प्रह्लादेन च सात्वतमतवसुना वसुना च तथाऽपरैश्च परमभागवतैः समं समुपससार ॥२४३॥**

**उपसृत्य च कृतपादशौचं भगवत्-पूजार्थमाबद्धपद्मासने पद्मासने चतुर्दिगवस्थितानि चत्वारि मुखानि भगवदभिमुखमुखतयैकमुखीकृत्य हृष्टाभिरष्टाभिरक्षिभिरीक्षमाणे सति भगवत्पूजामहार्घ्यादिभाजनयोग्या महार्घ्यादिभाजनयोग्याः सर्वोपरिभापरिभावितदुग्धा दुग्धाब्धिना समुपानीयन्त दीर्घतरपुङ्खाः शङ्खाः, शतधृतिधृतिकर्या तु सुमेरुश्रियोरुश्रियो हाटकघटितास्त्रिपदिकाश्च समाह्रियन्त ॥२४४॥**

**कैलाशलक्ष्म्या तु प्रमोदवर्धनी वर्धनी स्फटिकेन्द्रस्य, हिमगिरिश्रिया श्रियाऽपरिमितानि सभा-सभाजनानि भाजनानि पुष्पादीनाम्, तत्क्षणादेव देवताभिर्वतानां गन्धपुष्पाक्षतयवकुशाग्रतिलसिद्धार्थान्यर्घ्यद्रव्याणि,श्यामाक-दूर्वा-कमलाऽपराजिता-राजितानि पाद्यद्रव्याणि, सुजाति-जाति-कक्कोल-लवङ्गान्याचमनीयद्रव्याणि, परमेष्टगन्धो गन्धो धरण्या, नन्दनवन-**

---

हूँ। इसलिये इस गोपालमन्त्र के द्वारा श्रीकृष्णरूप देवता की पूजा, मैं ही करूँगा" इस प्रकार कहकर, पूजा की सामग्री को लेकर, (**भा कान्तिस्तस्या आरोपेण मन्त्रकान्तिसंक्रमेण द्विगुणितो गुणगणो यस्य सः। भक्तिवासनेतरवासनां रदति उत्पाटयतीति तथा तेन 'रद उत्पाटने'**) कान्ति के आरोप से, अर्थात् मन्त्र की कान्ति के 'संक्रमण' (प्रवेश) से दुगुने गुणगणों से युक्त होकर, एवं भक्तिमयी वासना से दूसरी वासना को उखाड़नेवाले, नारद के सहित; एवं नारद के समान वासनावाले सनकादिकों के साथ; एवं भक्तिरस में अटल रहनेवाले ध्रुव के साथ; एवं समस्त जनमात्र के मन को आनन्दित करनेवाले प्रह्लाद के साथ; एवं वैष्णवमत या भक्तमत ही जिसका धन है, उस वसु के साथ; तथा दूसरे परमभगवद्-भक्तों के साथ सम्मिलित होकर, श्रीकृष्ण के निकट उपस्थित हो गये ॥२४३॥

श्रीकृष्ण के निकट जाकर, चरण धोकर, ब्रह्मा, भगवत्पूजा के लिये, जब पद्मासन बाँधकर बैठ गये, एवं चारों दिशाओं में अवस्थित, अपने चारों मुखों को भगवान् की ओर अभिमुख होने के भाव से, मानो एक मुख बनाकर, प्रसन्न हुए आठों नेत्रों के द्वारा, जब भगवद् दर्शन कर रहे थे, तब भगवान् की पूजा के महोत्सव के अर्घ्य आदि पात्रों के योग्य शङ्ख, क्षीरसमुद्र ने लाकर उपस्थित कर दिये। वे शङ्ख, बहुमूल्य थे, एवं 'आदिभाजन', अर्थात् प्राथमिक पूजन के योग्य थे, अपनी सर्वोपरि कान्ति के द्वारा दुग्ध को भी तिरस्कृत करनेवाले थे, अर्थात् दूध से भी अधिक सफेद थे, तथा अत्यन्त लम्बी पङ्खोंवाले थे। ब्रह्मा, अधीरतापूर्वक जब यह विचार कर रहे थे कि, "इन शङ्खों को धरने की तिपाई, कहाँ से आवें ?" उसी समय, उनको धैर्य से युक्त करनेवाली, सुमेरुपर्वत की अधिष्ठात्री शोभा ने, अनेक तिपाई लाकर धर दीं। वे तिपाइयाँ, बहुत शोभा से युक्त थीं, एवं सुवर्ण से बनी हुई थीं ॥२४४॥

कैलासपर्वत की शोभा ने तो, स्फटिकमणि की बनी हुई एवं पूजा में आनन्द बढ़ानेवाली 'वर्धनी' (मङ्गलघटी), अर्थात् पूजा के लिये छोटी-सी कलसिया ला दी। एवं हिमालय की शोभा ने, पुष्प आदि धरने के बहुत-से पात्र लाकर उपस्थित कर दिये। वे सब पात्र, शोभा से अपरिमित थे, तथा सभा का

देवतया तु कुसुमानि, कल्पतरुणा तरुणाभरणानि पीताम्बराणि वराणि, पुरपुरःसरसरसाऽगुरुपरिमलमलयजादिधूपो घनसार-सारवर्तिवर्तिकः सुरभिसुरभिसर्पिष्कः प्रदीपश्चाऽग्निवल्लभया, कामगव्या गव्यानि नानाविधानि, देवमात्रा मात्रारहितानि हितानि पूपादीनि, दलितोद्वेगानि दलितोद्वेगानि जाम्बूनदाभ-ताम्बूलीदलानि ताम्बूलानि पौलोम्याऽऽनुलोम्यानुरञ्जितमनसा ॥२४५॥

इत्येवं युगपदेव देवदेवीभिरभितः समाहृतेषु पूजोपकरणेषु विचक्षणोऽपि स्वयं स्वयम्भूरानन्दमन्दप्रज्ञतयाऽज्ञतया मुग्ध इव मन्त्रर्षिणा नारदेन दर्शितक्रमो मूलमन्त्रमुच्चार्य भगवन्तमर्घ्यादिक्रमेण क्रमेण यावत् पूजयितुमारेभे, तावदेव ध्वनिपरिवर्तः कृत इव देवदुन्दुभिभिः, जन्मान्तरमासादितमिवाऽप्सरसां लास्येन, लब्धयौवनमिव गन्धर्वादिगानम्, जरातः प्रतिनिवृत्य पुनस्तरुण इव चारणादिस्तवः, हर्षस्यापि हर्षः समुत्पन्न इव। एवं स एव समयः समयान्तरमिव भवन् सर्वेषां चित्तं चित्तान्तरमिव जनयामास ॥२४६॥

---

सम्मान करने योग्य थे। उसी समय क्षणभर में ही, वनदेवियों ने अर्घ देने के योग्य गन्ध, पुष्प, अक्षत, जौ, कुशा के अग्रभाग, तिल एवं 'सिद्धार्थ' (सफेद सरसों) आदि द्रव्य, एवं 'श्यामाक' (साँवाँ चावल), दूब, कमल, अपराजिता से सुशोभित पाद्य के योग्य द्रव्य, तथा सुन्दर जातिवाले 'जाति' (जायफल), 'कक्लोल' (शीतलचीनी या कबाबचीनी) एवं लौंग आदि, आचमन करने के योग्य द्रव्य लाकर उपस्थित कर दिये। पृथ्वीदेवी ने, परमइष्ट सुगन्धीवाला गन्धद्रव्य ला दिया। नन्दनवन की अधिष्ठात्रीदेवी ने तो, अनेक प्रकार के पुष्प लाकर धर दिये। और कल्पवृक्ष ने, 'तरुण', अर्थात् नवीन ताजे अनेक आभरण तथा श्रेष्ठातिश्रेष्ठ बहुत-से पीताम्बर लाकर उपस्थित कर दिये। एवं अग्नि की पत्नी स्वाहादेवी ने, 'पुर' (गुग्गुल) से युक्त सरस अगर, सुगन्धित चन्दन आदि की धूप, एवं 'घनसार' (कर्पूर) के सार से युक्त वत्तीवाला, एवं सुरभि-गैया के सुगन्धित घृत से युक्त दीपक लाकर धर दिया। कामधेनु ने, अनेक प्रकार के 'गव्य' (दूध, दही, घी, माखन आदि) लाकर भेंट कर दिये। एवं देवमाता अदिति ने, अपरिमित पूआ, पूरी, कचौरी, लड्डू, जलेबी आदि पकवान लाकर धर दिये। तथा अनुकूलता से अनुरञ्जित मनवाली इन्द्राणी ने, उद्वेग को दूर करनेवाले, एवं चिरी हुई 'उद्वेग' (सुपारी) से युक्त, तथा सुवर्ण के समान पान की बेल के पत्तों से युक्त, कितने ही ताम्बूल लाकर भेंट कर दिये ॥२४५॥

इस प्रकार अनेक देवियों के द्वारा, पूजा के समस्त उपकरण, जब एकसाथ ही लाकर उपस्थित कर दिये गये, तब ब्रह्मा, यद्यपि स्वयं चतुर थे, तथापि श्रीकृष्ण के दर्शनानन्द से मन्दबुद्धि होने के कारण, अज्ञता से मुग्ध-से हो रहे थे, पश्चात् गोपालमन्त्र के 'ऋषि', नारदजी के द्वारा दिखाये हुए क्रम के अनुसार, मूलमन्त्र का उच्चारण करके, उन्होंने अर्घ्य आदि के क्रम से, जब भगवान् का पूजन करना क्रमशः आरम्भ कर दिया, तब उसी समय देवताओं की दुन्दुभियों ने, मानो अपनी ध्वनियों का परिवर्तन ही कर लिया। अप्सराओं के नृत्य ने भी, मानो दूसरा जन्म ही प्राप्त कर लिया। गन्धर्व आदिकों के गायन ने भी, मानो पुनः युवावस्था प्राप्त कर ली। चारण आदिकों का स्तोत्र भी, वृद्धावस्था से लौटकर, मानो पुनः तरुण हो गया। और मानो आज तो हर्ष के भी, हर्ष उत्पन्न हो गया। इस प्रकार श्रीकृष्ण के अभिषेकमय उसी समय ने, मानो दूसरे समयका-सा रूप धारण करते हुए, सभीजनों के चित्त को, मानो दूसरे चित्तवाला

ततः सुमहा महासेनो रसेनोरसिलस्तदाऽऽतपत्रं तस्य शिरसि निदधार। तस्मिंस्तदारूढे रूढेन परमानन्देन महर्षिगणगीतमन्त्रपुरःसरं पुरः स रञ्जितमनाः परमेष्ठी परमे ष्ठीव्यन्मणिमहःपटलं तन्मुकुटवरं श्रीकृष्णशिरसि निबध्य सम्पादितविशेषकं विशेषकं च विलिख्य भाले भालेप-ललित इव सकलदेवदेवेन्द्रो गोविन्दोऽसीति निजगाद ॥२४७॥

गदिते च तथा तेन सर्वं एव महर्षयो हर्षयोगेन सनन्दनादयो नादयोगेन तुष्टुवुः ॥२४८॥

यथा— जय श्रीमद्वृन्दावनमदन ! नन्दात्मज ! विभो !
प्रियाऽऽभीरीवृन्दारिक ! निखिलवृन्दारकमणे ! ।
चिदानन्दस्यन्दाधिकपदरविन्दासव ! नमो
नमस्ते गोविन्दाऽखिलभुवनकन्दाय महते ॥२४९॥

ततश्च, पूजान्ते सहतुम्बुरु-,रुरुपरितोषेण रूढरोमाञ्चः ।
गिरिवरधरणक्रीडां, नारद उपवीणयामास ॥२५०॥

---

ही बना दिया। तात्पर्य—देवदुन्दुभि आदि में जो नवीन परिवर्तन हुआ था, यह सब, श्रीभगवान् की अतर्क्यशक्ति के प्रभाव से स्वतः ही हो गया था ॥२४६॥

उसके बाद 'सुमहाः' (सुन्दर तेजवाले), 'उरसिलः' (विशाल वक्षःस्थलवाले), 'महासेनः' (कार्तिकेय) ने, श्रीकृष्ण के मस्तकपर रसपूर्वक छत्र धारण कर लिया। वह छत्र, जब श्रीकृष्ण के मस्तक-पर उपस्थित हो गया, तब उत्पन्न हुए परमानन्द के द्वारा, श्रीकृष्ण में रंगे हुए मनवाले ब्रह्मा ने, सब से पहले, स्वतः निकलनेवाले मणियों के तेजपुञ्ज से युक्त, उस श्रेष्ठ मुकुट को, महर्षिगण के द्वारा गाये गये मन्त्रपूर्वक, श्रीकृष्ण के मस्तकपर बाँधकर, (**संपादितं कृतं विशेषेण कं सुखं येन तत्, विशेषकं तिलकम् भाले विलिख्य, कीदृशे भाले भानां कान्तीनां लेपेन प्रलेपेन ललिते सुन्दरे**) विशेष सुख को देनेवाले तिलक को, मानो स्वाभाविक कान्तियों के प्रलेप से सुन्दर ललाटतटपर लिखकर, हे प्रभो ! तुम तो "सकलदेव-देवेन्द्र श्रीगोविन्द हो" इस प्रकार कह दिया ॥२४७॥

ब्रह्मा के द्वारा उस प्रकार कहते ही, सभी महर्षिगण, हर्ष के सम्बन्ध से, एवं सनक-सनन्दन आदि, शब्द के योग से, अर्थात् ऊँचेस्वर से स्तुति करने लग गये ॥२४८॥

"हे श्रीमद्वृन्दावन-मदन ! हे नन्दात्मज ! हे विभो! आपकी सदा जय हो। सर्वश्रेष्ठ गोपियाँ ही आपकी प्रियतमा हैं ! हे समस्त-देववृन्द-मुकुटमणे ! प्रभो ! आपके चरणारविन्दों का जो मकरन्द है, वह, चिन्मय आनन्द प्रवाह से अधिक है ! हे गोविन्द ! आप तो अखिल भुवनों के मूलकारण हो, अतः, सबसे बड़े हो। आपके लिये हमारा बारंबार नमस्कार है" ॥२४९॥

उसके बाद, श्रीकृष्ण की पूजा के अन्त में, महान् सन्तोष के कारण, जिनके शरीर में रोमाञ्च प्रगट हो गये थे, वे ही श्रीनारद, गन्धर्वराज 'तुम्बुरु' के सहित मिलकर, श्रीगिरिराज को धारण करनेवाले श्रीकृष्ण की लीला को, वीणा के द्वारा प्रशंसापूर्वक गाने लग गये ॥२५०॥

ततश्च, मन्दाकिनीसमवगाहविधौतभूति-,र्मालाकपालभुजगाऽऽभरणानि हित्वा ।
मौलीन्दुकान्तिकमनीय-मणीन्द्रदीपै-,र्नीराजनामथ चकार पतिः पशूनाम् ॥२५१॥

एवं कृते पूजाङ्गे तस्मिन्नारात्रिके पुनरभिषेक-महोत्सवाङ्गं महीगन्धशिलाधान्यादिभिर्महर्षिगणगीत-प्रत्येकमन्त्रपूतैरेकैकशः श्रीकृष्णशिरः संस्पृश्य पुनः काञ्चनभाजनस्थितैर्मिलितैरेव सकलैः पूर्ववन्मन्त्रान्तरपाठपूर्वकं महानीराजनां च विदधे ॥२५२॥

ततश्चाऽऽचारतो गायत्री गौरी चाऽरुन्धतीप्रभृतयो मुनिपत्न्यश्च देवमातरो देवपत्न्यश्च मङ्गलदीपकलिकाभ्यामन्योन्यविपर्यस्तविन्यस्तप्रकोष्ठकरतलाभ्यामेकैकशो नीराजयामासुः ॥२५३॥

एवं वृत्ते महोत्सवे भगवानात्मयोनिर्भगवन्नैवेद्यं विष्वक्सेन-गरुडादि-परमभागवतेभ्यो विभज्य दत्त्वा शङ्खादि-निधिवर्गकल्पतरुचिन्तामणिकामधेनूरादिदेश देशकालोचितम्,—'भो भोः सम्प्रति प्रतिपन्ने भगवन्महोत्सवे—
देवोपदेव-मुनयश्च तदङ्गनाश्च, नागेश्वराश्च गिरि·काननदेवताश्च ।
ये चाप्सरःप्रभृतयोऽप्यपरे समस्ता-,स्तान् भूषयन्तु विविधं परिधापयन्तु ॥'२५४॥

---

तदनन्तर मानसीगङ्गा में स्नान करने से, जिनके अङ्ग की भस्म धुल गई थी, पशुपति उन्हीं शिवजी ने, अपनी मुण्डमाला, कपाल, एवं सर्पों के आभरणों को छोड़कर, अपने मस्तकपर विद्यमान चन्द्रमा की कान्ति के समान मनोहर श्रेष्ठ मणिमय दीपकों के द्वारा, श्रीकृष्ण की आरती कर दी। ['मन्दाकिनी'-शब्द से यद्यपि 'आकाशगङ्गा' का ही सर्वत्र ग्रहण होता है, तथापि, श्रीगोवर्धन में तो, 'मानसीगङ्गा' में ही स्नान करने का महत्त्व है। अतः, प्रकरणानुसार यहाँपर उसी का ग्रहण है] ॥२५१॥

इस प्रकार पूजा की अङ्गस्वरूप उस आरती के कर लेनेपर, सुवर्णमय पात्र में रखे हुए, एवं महर्षिगणों के द्वारा गाये गये, प्रत्येक मन्त्र से, पवित्र किये गये, मही, गन्ध, शिला, धान्य आदि के द्वारा, एक-एक करके, श्रीकृष्ण के सिर का स्पर्श कराकर, पुनः सम्मिलित हुए सभी के साथ शिवजी ने, पहले की भाँति, दूसरे मन्त्रों के उच्चारणपूर्वक, अभिषेक महोत्सव की अङ्गस्वरूप बड़ी आरती भी पुनः कर दी ॥२५२॥

उसके बाद, आचार के कारण, गायत्री एवं गौरी ने, अरुन्धती आदि मुनिपत्नियों ने, देवमाताओं ने, तथा देवपत्नियों ने, आपस में अदल-बदल के विपरीत रूप से धरे हुए 'प्रकोष्ठ' (हथेली) एवं करतलों से मङ्गलमयी दीपकलिकाओं के द्वारा, प्रत्येक ने ही, आरती कर दी। अर्थात् दूसरी की बाईं-हथेलीपर, अपनी दाहिनी-हथेली धरकर, तात्पर्य—अपनी बाईं ओर दाहिने-करतल में धरी हुई दीपशिखा के द्वारा, एवं अपनी दाहिनी ओर वाम-करतलपर धरी हुई दीपशिखा के द्वारा, सभी ने मिलकर गोलाकार आरती कर दी ॥२५३॥

इस प्रकार महोत्सव हो जानेपर, भगवान् 'आत्मयोनि' (ब्रह्मा) ने, भगवान् के प्रसाद को विभाग करके, विश्वक्सेन एवं गरुड आदि परमवैष्णवों के लिये देकर, शङ्ख आदि निधिवर्ग, कल्पवृक्ष, चिन्तामणि, एवं कामधेनु, इन सबके प्रति, देश-काल के योग्य यह आदेश दिया कि, "हे भाइयो ! देखो,

इति तन्निदिष्टा दिष्टातीतफलप्रदाः प्रत्येकं परमसुभग-भगवदुत्सवावलोककारिमात्रमेव ते वासोऽलङ्कारतिलक-ताम्बूलैरर्हयामासुः ॥२५५॥

अनन्तरमनन्तरहसो महोत्सवस्य परिसमाप्तौ श्रीकृष्णं प्रदक्षिणीकृत्य कृत्यकोविदाः कोविदारा इव सुमनोरक्ताः पितामहादयो महादयोद्धुराः सद्य एव तिरोदधुः, केवलं शक्र-सुरभी सुरभीति-हारिणस्तस्य पुरतः क्षणमतिष्ठताम् ॥२५६॥

नैतदाश्चर्यं नेदमधिकमैश्वर्यं नेदमतिरस्यं चाऽस्य वैभवं वै भवन्ति यस्याऽमी केचिदंशाः, केचिदंशांशाः, केचित् कलाः, केचिद् विभूतयः, तैः कृतेऽस्यादरे स्यादरे ! किञ्चिदपि वैचित्र्यम् ॥२५७॥

**श्रीकृष्णेन इन्द्राय शिक्षाप्रदानम्**

अथ तिरोहितेषु तेषु चतुर्मुखमुख-विबुधवर्गेषु पुरोऽवस्थितं पुरन्दरमदरमनीष-मनीषदनुग्रहोदयसदयसरसतरं तरङ्गितकौतुकः किमपि कृष्णो निजगाद,—'कथय शतमन्यो !

---

इस समय भली प्रकार सम्पन्न हुए भगवान् के अभिषेक महोत्सव में, आये हुए जो देव, उपदेव, मुनिजन, एवं उन सबकी पत्नियाँ हैं, एवं जो सर्पों के स्वामी, तथा पर्वतों के देवता, तथा वनों के देवता, और जो अप्सरा आदि दूसरे व्यक्ति यहाँपर आये हैं, उन सबको, तुम सब, भूषणों से विभूषित कर दो, एवं अनेक प्रकार के वस्त्र पहना दो" ।।२५४।।

इस प्रकार ब्रह्मा का आदेश पानेवाले, एवं भाग्यातीत फल देनेवाले, उन निधि एवं चिन्तामणि आदिकों ने, भगवान् के परमसुन्दर महोत्सव का दर्शन करनेवाले, प्रत्येक जनमात्र का, वस्त्र, भूषण, तिलक, ताम्बूल के द्वारा सम्मान कर दिया ।।२५५।।

तदनन्तर अनन्त रहस्योंवाले महोत्सव की परिसमाप्ति में, कार्यकुशल एवं कचनार का वृक्ष, जिस प्रकार पुष्पों के द्वारा लालवर्ण का होता है, उसी प्रकार सुन्दर मनों के द्वारा भगवदनुरागी, तथा इन्द्र के ऊपर महान् दया करने योग्य ब्रह्मा आदि देवता, श्रीकृष्ण की प्रदक्षिणा करके, तत्काल तिरोहित हो गये । केवल इन्द्र एवं सुरभि, ये दोनों ही, देवताओं का भय हरनेवाले, श्रीकृष्ण के आगे क्षणभर खड़े रह गये ।।२५६।।

भगवान् श्रीकृष्ण के वास्तविक वैभव को न जाननेवाले, मोटी बुद्धिवाले व्यक्तियों को, सम्बोधित करते हुए, ग्रन्थकार कहते हैं कि, "अरे भाइयो ! यह कोई आश्चर्य नहीं है, एवं यह अधिक ऐश्वर्य भी नहीं है, एवं भगवान् के वास्तविक रहस्य को जाननेवालों के लिये, श्रीकृष्ण का अभिषेकमय यह वैभव, अत्यन्त आस्वादनीय भी नहीं है । क्योंकि, ये ब्रह्मा आदि देवता, कोई तो श्रीकृष्ण के अंश हैं, एवं कोई अंशों के भी अंश हैं, तथा कोई भगवत्कलास्वरूप हैं, तो कोई भगवान् की विभूतिरूप हैं । अतः, उनके द्वारा, श्रीकृष्ण का आदर करनेपर, श्रीकृष्ण की कुछ भी विचित्रता हो सकती है क्या ? अर्थात् कुछ भी नहीं ।।२५७।।

**श्रीकृष्ण के द्वारा इन्द्र के लिये शिक्षा-प्रदान**

ब्रह्मा आदि देवगणों के तिरोहित हो जानेपर, अपने आगे खड़े हुए, 'अदरमनीष' (निर्भय बुद्धि-वाले) इन्द्र के प्रति, तरङ्गित कौतुकवाले श्रीकृष्ण, महान् अनुग्रह के उदय की विशेष सरसतापूर्वक कुछ बोले—"कहो, इन्द्र ! तुम्हारा क्रोध शान्त हो गया ? तुम अन्तरङ्ग होकर, हमारे सामने, अपने हृदय के

मन्योरुपशमस्ते जातः, न त्वमन्तरङ्गोऽन्तरङ्गोपयितुमर्हसि, न मया नमयामासे तव मदोऽयमुद्द्रोहेण मुद्रोहेण केवलम्। यतः स्वजनमदो मदोजसा न सह्यते, स्वजनो हि मत्तो मत्तो हि दण्डमर्हति ॥२५८॥

शतमख! मखभङ्गस्तेऽनुग्रहग्रहत एव कृत इति माऽतः परं परंतप! मामसूयितुमर्हसि, याहि सुखेन, भुज्यतां निजमैन्द्रं पदम्, सम्पदं सन्ततां ततां तामाश्रित्य, मा परं प्रमत्तेन भवितव्यम्' इति सानुकम्पमुदितो मुदितोऽतिसरस-भगवद्बलमानकृपाकशासनः पाकशासनः सप्रश्रयं प्रणम्य प्रदक्षिणीकृत्य च भगवन्तं निजपुरमेव जगाम। गामपि सुरभिं सुरभिं कृत्वा प्रणयपरिमलेन विमलेन विसर्ज्य स्वीकृतपूर्ववेश एव एकान्तकान्तलावण्यो निमेषमात्रात् कुतोऽपि समागत इव श्रीकृष्णोऽपि व्रजमाविवेश ॥२५९॥

इत्यानन्दवृन्दावने कैशोरलीलालताविस्तारे गोवर्धनोद्धरणो

नाम पञ्चदशः स्तवकः ॥१५॥

---

भाव को छिपाने के योग्य नहीं हो। मैंने, तुम्हारे इस अहङ्कार को, (**उद्द्रोहेण उद्रिक्तेन द्रोहेण न नमयामासे, किन्तु केवलं मुद्रोहेण अर्थात् तव या मदमयी मुद्रा तस्या ऊहेन तर्केण**) बढ़े-चढ़े द्रोह से नहीं नवाया है;किन्तु, केवल तुम्हारी अहङ्कारमयी मुद्रा को पहचान करके ही नवाया है। क्योंकि, मेरा जो स्वाभाविक तेज है, वह, मेरे निजीजनों के अहङ्कार को नहीं सहता है। और यह बात भी निश्चित प्रसिद्ध है कि, मद से युक्त हुआ, मेरा निजीजन, मेरे द्वारा ही दण्ड प्राप्त करने योग्य होता है ॥२५८॥

"और हे शतमख! (इन्द्र!) देखो, मैंने, तुम्हारे यज्ञ का जो भङ्ग किया है, वह, अनुग्रह के आग्रह से ही किया है; कोई द्वेष से नहीं। [क्योंकि, इन्द्रपद की सम्पत्ति से, तुम, भारी मत्त हो गये थे; मुझको भी भूल गये थे। अतः, मेरी स्मृति के लिये ही, मैंने, ऐसा किया है। क्योंकि, ऐश्वर्य एवं लक्ष्मी के मद से अन्धा होनेवाला व्यक्ति, मुझ दण्डपाणि की ओर देखता भी नहीं है। और देखो, मैं, जिसके ऊपर अनुग्रह करना चाहता हूँ, उसको सम्पत्तियों से भ्रष्ट कर देता हूँ] **तथा चोक्तम्** (भा॰ १०।२७।१५-१६)

**मया तेऽकारि मघवन्! मखभङ्गोऽनुगृह्णता। मदनुस्मृतये नित्यं मत्तस्येन्द्रश्रिया भृशम् ॥**
**मामैश्वर्यश्रीमदान्धो दण्डपाणिं न पश्यति। तं भ्रंशयामि सम्पद्भ्यो यस्य चेच्छाम्यनुग्रहम् ॥**

"इसलिये हे परंतप! इन्द्र! इससे आगे, अब मुझ से, असूया करने योग्य नहीं हो। सुखपूर्वक चले जाओ। अपने इन्द्रपद का उपभोग करो। किन्तु, निरन्तर विशाल उस स्वर्गीय सम्पत्ति का आश्रय लेकर, पुनः अधिक प्रमादी नहीं बन जाना। अपने अधिकार में ही स्थित रहना। मेरी आज्ञा पालन करते रहना।" इस प्रकार अनुकम्पापूर्वक, कहा हुआ इन्द्र, प्रसन्न होकर, भगवान् की अतिशय सरस एवं प्रबल कृपा के शासन से युक्त होकर, भगवान् श्रीकृष्ण को नम्रतापूर्वक प्रणाम करके, एवं उनकी परिक्रमा करके, अपने पुर में ही चला गया। इधर श्रीकृष्ण भी, सुरभि-गैया को भी, अपने निर्मल प्रेमरूप परिमल के द्वारा सुगन्धित बनाकर, बिदा करके, अपने पहले वेष को ही अङ्गीकार करके, महान् मनोहर सौन्दर्य से युक्त होकर, निमेषमात्र से, मानो कहीं से आये हुए की तरह, व्रज में, अर्थात् श्रीनन्दग्राम में प्रविष्ट हो गये ॥२५९॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित—श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते

श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कैशोरलीलालताविस्तारे

श्रीगोवर्धनोद्धरणो नाम पञ्चदशः स्तवकः सम्पूर्णः ॥१५॥

# षोडशः स्तवकः

## ब्रह्मलोक-दर्शनम्

### यमुनास्नानसमये वरुणदूतैः श्रीनन्दस्याऽपहरणम्

**अथ कथकजनकथकथामोदमोदकारि-हारिविचित्रचरित्रचरितार्थीकृत-तदितरकथा-श्रवणे, श्रवणेन्द्रियकृतार्थताकारिगुणावलीले लीलेहित-हृतसकलजनमानसे मानसेव्यमानरूप-लक्ष्मीके लक्ष्मीकेलिकलाकलापतोऽपि परमसङ्गोपरमणीय-गोपरमणी-यशःप्रदकेलिकेऽलिके विलसत्तरकाश्मीरविशेषके, विशेषकेसरकुसुमसुमनोज्ञकेशकलापे कलापेशल-गोपवनिता-नितान्तसौभाग्यस्वरूपे रूपेण जितकोटिकन्दर्पे, दर्पणाऽधरीकृत-सकललोकपाले कपालेश्वरादि-सर्वदेवाभिवादितेऽदितेरपत्यात्यय-हारिणि हारिणि व्रजपुरपुरन्दरनन्दने नन्दनेश्वरमद-खण्डनाय गोवर्धनधृत्या गोवर्धनधृत्या च गोविन्दनामाऽलङ्कुर्वति भगवति रतिरसवतां व्रजभुवां परमा-नन्देन कियत्सु यत्सु दिवसेषु, पूर्वपूर्ववत् सह सहचरैस्तस्मिन्नपि गोचा गोचारणादिकेन विहारेण**

---

# सोलहवाँ स्तवक

## ब्रह्मलोक का दर्शन

### यमुनास्नान करते समय वरुण के दूतों के द्वारा श्रीनन्दजी का अपहरण

इस सोलहवें स्तवक में, अपने पिता, श्रीनन्द का, वरुण के द्वारा अपहरण सुनकर, श्रीकृष्ण, जब वरुणलोक में चले जायेंगे, तब उनके विरह में, गोपियों के मोह का वर्णन होगा। तथा वहाँ से लौटकर आने के बाद, उन्हीं के द्वारा, व्रजवासी गोपों के लिये ब्रह्मलोक के दर्शन की लीला का वर्णन होगा।

जिनके विचित्र चरित्र, कथावाचक जनों की कथा से युक्त, अपनी कथाओं के द्वारा, आनन्द को भी आनन्दित कर देनेवाले हैं एवं परममनोहर हैं; एवं जो प्रभु, अपने उन्हीं विचित्र चरित्रों के द्वारा, अपनी कथा से भिन्न कथाओं के श्रवण को चरितार्थ कर देते हैं; एवं जो प्रभु, श्रोताओं की श्रवणेन्द्रिय को कृतार्थ करनेवाली गुणावली को ग्रहण करते हैं; एवं जो, अपने अङ्गों की चलने-फिरने की लीला, तथा श्रीगोवर्धनधारण आदि कर्मों के द्वारा, सभीजनों के मन को हरनेवाले हैं; एवं जिनके रूप की शोभा का सेवन, भक्तों के द्वारा आदरपूर्वक होता रहता है; एवं जो, लक्ष्मी के केलिकला के 'कलाप' (समूह) से भी परमगोपनीय परमरमणीय गोपाङ्गनाओं के यश को देनेवाली क्रीडाओं से सदैव युक्त हैं; एवं जिनके ललाट-पटलपर कस्तूरी का तिलक विशेष शोभायमान है; एवं जिनका केशकलाप विशेष करके 'केसर-कुसुम', अर्थात् मौलसिरी के पुष्पों के द्वारा मनोहर बना रहता है; एवं जो, सकल कलाओं में सुन्दर, गोपियों के मूर्तिमान् महान् सौभाग्य स्वरूप हैं; एवं अपने रूप के द्वारा, जो करोड़ों कामदेवों को पराजित करनेवाले हैं; अहङ्कार के कारण जो, सभी लोकपालों को तिरस्कृत कर देते हैं; 'कपालेश्वर' (शङ्कर) आदि सभी देवताओं के द्वारा, जो सदैव प्रशंसित हैं; एवं जो, देवताओं का 'अत्यय' (अतिक्रम) हरनेवाले हैं; अनेक प्रकार के हारों को धारण करनेवाले हैं; व्रजपुरपुरन्दर-नन्दनन्दन वे ही भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र, नन्दनवन के स्वामी, इन्द्र के मद का खण्डन करने के लिये, श्रीगोवर्धन को धारण करने के द्वारा, एवं **(गोवर्धनी कान्तिवर्धनी या धृतिर्धीरता तया च)** कान्ति को बढ़ानेवाली धीरता के द्वारा, जब अपने

रसमयं समयं रचयित्वा गमयति सति, कदाचिद् घोषाधीशो धीशोधिकायामेकादश्यामुपोषितः पोषितश्च तदामोदेन द्वादशी-पालनकृताऽऽदरतया दरतया च तस्याः, सत्वरो निशाशेषेऽनिशाऽ-शेषेहितसुकृतैस्त्रिचतुरैरतिचतुरै रतिमद्भिर्बन्धुजनैः समं समुपेत्य प्रकटितस्वसारं स्वसारं शमनस्य मनस्यवहितः स्नातुमवजगाहे ॥१॥

ततश्च स्नानसम-समयान्यथाभावेन जातप्रतिघाः प्रतिघातक्षिप्तचेतसः प्रचेतसः पुरसदो रसदोत्तमचरितं भगवतो जनकं जनकन्दनास्ते प्रसह्याऽसह्यातिक्रमं तमपां प्रत्युरभ्यास-मभ्यासमनयन्त ॥२॥

ततस्तटस्थास्तटस्था इव किमिदं किमिदमिति जातसम्भ्रमा भ्रमापहं श्रीकृष्ण-मुद्दिश्य तारस्वरं चुक्रुशुः—'हन्त हन्तरसुराणां सुराणां प्रतिकर्तरार्तबन्धो! बन्धोपशमन ! कृष्ण! पाहि पाहि, भो अत्याहितमत्याहितमेष ते पिता पितामहादेरपि माननीयो नीयते यमुना-मवगाहमानो मानोद्धतैः कैश्चन, तन्महाबाहो ! भवानद्य त्रायतामत्राऽऽयतामतिविपदं त्वां विना विनाशयितुं कः क्षमः ॥'३॥

---

'गोविन्द'-नाम को अलंकृत कर रहे थे, एवं श्रीकृष्ण के अनुरागरस से परिपूर्ण व्रजवासियों के कितने ही दिन, जब परम आनन्द से बीत चुके थे, एवं श्रीकृष्ण भी, पहले-पहले की भाँति अपने सखाओं के साथ, (**गोचा गां कान्ति अश्नुता प्राप्नुवता विहारेण**) कान्ति को प्राप्त करनेवाले गोचारण आदि विहार के द्वारा, जब समय को रसमय बनाकर बिता रहे थे, तब कदाचित् व्रजेश्वर श्रीनन्दजी ने, बुद्धि को शुद्ध करनेवाली एकादशी के दिन 'उपवास' (व्रत) किया था। वे, उस व्रत के आनन्द से परमतुष्ट हो रहे थे; अतएव, समयानुसार द्वादशी को पारण करने में, निरन्तर आदर देने के कारण उस द्वादशी के अल्प रह जाने के कारण, शीघ्रता से युक्त होकर, "**कलार्धां द्वादशीं दृष्ट्वा निशीथादूर्ध्वमेव हि। आमध्याह्नाः क्रियाः सर्वाः कर्तव्याः शंभुशासनात्**" अर्थात् "द्वादशी तिथि को, आधी कला अवशिष्ट देखकर, मध्याह्नतक की सभी क्रियाएँ, शङ्कर की आज्ञा से आधी-रात के बाद ही कर लेनी चाहिये।" इस स्मृति वचन के अनुसार, रात्रि के अन्तिम-पहर में ही, निरन्तर साङ्गोपाङ्ग समस्त सुकृतों को करनेवाले, एवं अतिशय चतुर अपने तीन-चार बन्धुओं के सहित, यमुना के तीरपर पहुँचकर, "द्वादशी में पारण करने के अनुरोध से, मुझ को, आसुरी-वेला में भी, जल में प्रवेश करने में कोई दोष नहीं है" इस प्रकार अपने सारांश को प्रगट करके, सावधान होकर, 'शमन' (यमराज) की 'स्वसा' (भगिनी), यमुना में स्नान के निमित्त प्रविष्ट हो गये ॥१॥

उसके बाद, वरुण के पुर में रहनेवाले, वरुण के सेवक, भगवान् के पिता को, हठपूर्वक एवं असह्य अतिक्रमपूर्वक, सुखपूर्वक, वरुण के निकट ले गये। क्योंकि, वरुण के दूतों को, स्नान के योग्य समय का अतिक्रमण होने के कारण, 'प्रतिघा' (क्रोध) उत्पन्न हो गया था। अतएव, जल की ताड़ना मात्र से उनके चित्त विक्षिप्त हो गये थे। किन्तु, श्रीनन्दबाबा का उत्तम चरित्र तो रसदायक ही था ॥२॥

उसके बाद, श्रीनन्दबाबा के सङ्ग आनेवाले, 'तटस्थ' (यमुना के तीरपर खड़े हुये) जो तीन-चार बन्धु थे, वे, 'तटस्थ' (उदासीन) व्यक्ति की तरह, "यह अचानक क्या हुआ ?" इस प्रकार कहकर, घबराहट से युक्त होकर, अनिष्ट की शङ्कारूप भ्रम को विनष्ट करनेवाले, श्रीकृष्ण को लक्ष्य बनाकर, अत्यन्त ऊँचेस्वर से चिल्लाने लगे कि—"हाय ! हे असुरों का विनाश करनेवाले ! कृष्ण ! तुम तो, देवताओं के भी 'प्रतिकर्ता', अर्थात् प्रतिशोध करनेवाले हो ! अथवा उनकी क्षति की पूर्ति करनेवाले हो !

**श्रीकृष्णस्य वरुणलोक-गमनम्**

**इति गोदुहामार्तस्वरं स्वरंहसा विसारिणं श्रीकृष्णः समाकर्ण्य मा कर्ण्यमतिविरसत्वेन दुरावारा वारां पत्युरनुचराऽपसदानां सदाऽऽनान्ध्यवर्जितानामक्रियेयमिति जानन् यथास्थित एव वरुणतरुण-वरसुकृतकृतसमाकर्ष इव तत्पुरपुरस्कारकारणत एव तत्र समभिजगाम ॥४॥**

**श्रीकृष्णवियोगे व्रजवासिनां दुरवस्था**

**अथ तत्र गतवति भगवति प्रचेतःसदनं चेतःसदनं बभूव गोकुलभुवां कुलभुवां च बालानाम् ॥५॥**

**न भवति यद्यपि सुदृशां, सदाऽवलोको हरेस्तदपि ।**
**एकग्रामनिवासो, ह्येकालयवासवद् भाति ॥६॥**

**तेन प्रवासवासरमिव तं भगवतः श्रीकृष्णस्य विदित्वाऽनुरागिण्योऽबला बलाऽपायपातुकशरीरा इव समासत क्षणमपि युगसहस्रमिव मन्यन्ते स्म ॥७॥**

---

पीडितजनों के बन्धु हो ! अपने जनों के बन्धन को काटनेवाले हो ! रक्षा कीजिये ! रक्षा कीजिये !! ओ कन्हैया ! भारी भय की बात है ! भारी भय की बात है !! देखो, ये, तुम्हारे जो पिता हैं; वे तो, सबके 'पितामह' (ब्रह्मा) आदि देवताओं के भी सम्माननीय हैं, यमुना में गोता लगाते हुए, इनको, अहङ्कार से उद्धत कोई व्यक्ति,लिये जा रहे हैं । इसलिये हे महाबाहो! (लम्बी भुजाओंवाले श्याम !)आज तो आप ही रक्षा करो । क्योंकि, इतनी लम्बी-चौड़ी महान् विपत्ति को, तुम्हारे बिना, विनाश करने को कौन समर्थ है ? अर्थात् कोई नहीं" ॥३॥

**श्रीकृष्ण का वरुणलोक में जाना**

इस प्रकार यमुना-तटवर्ती, उन गोपों के आर्तस्वर को, जो कि, अपने वेग से सर्वत्र फैलता जा रहा था, एवं अत्यन्त विरस होने के कारण, कानों का हितकारक नहीं था, उसको सुनकर, श्रीकृष्ण, "यह 'अक्रिया', अर्थात् यह कुकर्म तो, जलों के पति, वरुण के नीच-सेवकों का है । क्योंकि, वे, अपने तुच्छ अहङ्कार से, सदा अन्धे ही बने रहते हैं ।" यह बात जानकर, जैसे बैठे थे, उसी प्रकार से उठकर, वरुण के 'तरुण' (पुष्ट) श्रेष्ठ सुकृतों के द्वारा ही, मानो आकर्षित-से होकर, एवं मानो वरुण के पुर के 'पुरस्कार' (सत्कार) की सफलता के कारण हो, अर्थात् अपनी निकटता से, वरुण के पुर को कृतार्थ करने के लिये, उस वरुणपुर में ही चले गये ॥४॥

**श्रीकृष्ण के वियोग में व्रजवासियों की दुरवस्था**

भगवान् श्रीकृष्ण, जब उस वरुण के भवनपर चले गये, तब समस्त व्रजवासियों के, एवं उच्चकुलोत्पन्न व्रजबालाओं के चित्तपर उदासी छा गई ॥५॥

सुन्दर नेत्रोंवाली उन गोपबालाओं के लिये, श्रीकृष्ण का दर्शन, यद्यपि सदा नहीं हो पाता था; तथापि एक ही ग्राम में जो निवास है, वह, एक ही घर में निवास करने के बराबर ही प्रतीत होता है । अतएव, वे सन्तुष्ट रहती थीं ॥६॥

न शृणोति नैव पश्यति, न वदति न स्पन्दतेऽङ्गना-विततिः ।
अन्तःकरणमिवाऽस्या, गतमिव कृष्णस्य सङ्गेन ॥८॥

जीवितमिव न विलोलं, प्रेमाऽस्यास्तेन जीवितेऽपि गते ।
प्रियविरहे खिन्नाऽङ्गीं, राधां प्रेमैव जीवयति ॥९॥

---

इसलिये श्रीकृष्ण में अनुराग करनेवाली, वे गोपाङ्गनाएँ, उस दिन को, भगवान् श्रीकृष्ण के विदेश में रहने के दिन की तरह समझकर, वियोग के कारण, बल के विनष्ट हो जाने से, गिरनेवाले शरीरोंवाली-सी होकर, धरतीपर बैठ गईं, और एकक्षण को भी, हजारों युगों की तरह मानने लग गईं ॥७॥

विप्रलम्भ-शृङ्गार में, नायिकाओं की चिन्ता, जागरण, उद्वेग, शरीर की क्षीणता, एवं अङ्ग की मलिनता, प्रलाप, व्याधि, उन्माद, मोह एवं मृत्यु—ये दश-दशाएँ हो जाती हैं । **'यथोक्तमुज्ज्वलनीलमणि'-ग्रन्थे—"चिन्ताऽत्र जागरोद्वेगौ तानवं मलिनाङ्गता । प्रलापो व्याधिरुन्मादो मोहो मृत्युर्दशा दश"** इस प्रकार इन गोपियों की सूचित की हुई दो-तीन दशाओं को ढककर, सहसा, दशमी-दशा भी प्रायः निकट-वर्तिनी हो गई थी । अतः, दशमी-दशा से पहली, मोहमयी-दशा का वर्णन करते हुए, कवि कहते हैं कि, "श्रीकृष्णानुरागिणी वह गोपाङ्गनाश्रेणी, श्रीकृष्ण के वियोग में न सुनती है, न देखती है, और न कुछ बोलती ही है । उससे यह प्रतीत होता है कि, मानो इस गोपाङ्गनाश्रेणी का अन्तःकरण, श्रीकृष्ण के सङ्ग ही चला गया है ॥८॥

"वृन्दावनेश्वरी श्रीमती राधिका ने तो, दशमी-दशा का ही आश्रय ले लिया था । यथा—देखो, श्रीमती राधिका का प्रेम, जीवन की तरह विशेष चञ्चल नहीं है । क्योंकि, जीवन के चले जानेपर भी, अपने प्रियतम के विरह में, खिन्न अङ्गोंवाली राधिका को, उसका आन्तरिक दृढप्रेम ही, जीवित रख रहा है । तात्पर्य यह है कि, प्रियतम की विरहानल की ज्वाला को, सहन करने में असमर्थ जीवन ने तो, झटपट देहको छोड़कर, बाहर निकलकर, अपने चञ्चलतारूप दोष का ही उपार्जन कर लिया । किन्तु, श्रीराधिका का प्रेम तो, महान् स्थिर है; उस प्रकार की विरह की ज्वाला से भी, जलाया नहीं जा सकता । बल्कि, प्रतिक्षण बढ़कर, अपनी अतर्क्य-शक्ति से, श्रीराधिका के देह को, प्रियतम की सेवार्थ, सुरक्षित रखकर, उसने, अपना स्थिरतारूप सद्गुण ही प्रकाशित कर दिया । इससे यह बात हाथ आ गई कि, जीवन के नष्ट होनेपर भी, श्रीराधिका का प्रेम, कभी भी क्षीण नहीं होता है । यहाँपर तात्त्विक-बात तो यह है कि, अनिष्ट की आशङ्कामय इस करुण विप्रलम्भ-शृङ्गार में भी, श्रीगर्गाचार्य आदि सर्वज्ञ-मुनियों के वाक्यपर विश्वास होने से, प्रियतम की पुनः प्राप्ति की प्रत्याशा से, श्रीराधिका ने, अपने मन में विचार किया कि, "यदि मेरे प्रियतम, वरुणलोक से लौटकर आ गये, और उनके आने के पहले ही यदि मैं मर गई, तब उस समय, मुझ से भिन्न दूसरी कौन-सी गोपी, मेरे प्रियतम को, मेरी तरह, सुखित कर सकेगी ? अथवा मेरी मरण-दशा को सुनकर, उनकी भी ऐसी ही दशा होनी निश्चित है । इस आशङ्का से, कष्ट से भी प्राण-धारण करना ही उचित है । प्राणों का त्यागना तो सरल है, एवं पूर्वोक्त न्याय से प्रेम के अंश की प्रतिकूलता का करनेवाला भी है ।" इसलिये श्रीराधिका का जीवन, प्रेम के बल से ही सुरक्षित था । वह देह को छोड़कर नहीं गया था । उसी की कवि ने, देह को छोड़कर जाने के रूप में उत्प्रेक्षा की है । इसी प्रकार राधिका के भाव की प्रदर्शिका, श्रीचैतन्य-महाप्रभु के श्रीमुख की उक्ति भी प्रसिद्ध है, यथा—

**प्राणाः प्रयान्ति विरहे तव यद् वयस्य !, भीतिर्न कापि निज-जीवन-हेतवेऽत्र ।**
**पश्चाद् भविष्यति भवान् यदिहाऽनुतापी, तेनाऽनुताम्यति मनः शतधा-विदीर्णम् ॥९॥**

तथापि— संवीजनेन नलिनीदलतालवृन्तैः, सेकेन चन्दनजलैस्तनुदाहमस्याः ।
शेकुर्न संशमयितुं यदि बन्धुवध्वो, मूर्च्छा सखी किमपि निर्वृतिमाततान ॥१०॥

प्रशिथिलतूलकधूनन-,मूलकमनुमीयते श्वसितम् ।
तेन च जीवनमस्याः, सखीजनैस्तेन च स्वाऽऽयुः ॥११॥

आयाति कृष्ण इति बन्धुवधूजनोक्त्या, कृच्छ्रेण पङ्कजदृशा स्थिरपक्ष्मतारे ।
उन्मीलिते बत यथैव दृशौ तथैव, ते तस्थतुर्लिखितपङ्करुहद्वयीव ॥१२॥

कृष्णः क्षणादिह समेष्यति सर्वथेति, स्वालीजनस्य वचने यदपि प्रतीतिः ।
हन्त क्षणो यदि स एव युगायते तत्, किं दूषणं बत तथा विरह-व्यथायाः ॥१३॥

उन्मील्य नेत्रमथ कृष्णमलोकयन्त्या, हृत्पूर्वतोऽपि नितरां परितप्तमस्याः ।
हृद्वर्तिकृष्णमहसः पटली यदेषा, धाराञ्जनाश्रु-कपटेन बहिर्बभूव ॥१४॥

---

इसलिये राधिका के निकट तो 'मूर्च्छा'रूप नवमी-दशा ही, अवसर के अनुसार उपस्थित हुई थी। उसी का वर्णन करते हुए कवि कहते हैं कि, "तथापि देखो, राधिका के बन्धुरूप गोपों की वधू, अर्थात् ललिता-विशाखा आदि सखियाँ, कमलिनी के पत्तों के द्वारा, एवं पङ्खाओं के द्वारा, भली प्रकार बीजना करके, एवं चन्दन-मिश्रित शीतलजलों के द्वारा सींच करके भी, राधिका के शरीर के दाह को, भली प्रकार शमन करने को, जब समर्थ नहीं हो सकीं, तब मूर्च्छारूप सखी ने, स्वयं उपस्थित होकर, कुछ आनन्द का विस्तार कर दिया ॥१०॥

"श्रीराधिका की मूर्च्छित अवस्था में, उनके जीवन का अनुमान लगाने के लिये, उनकी सखियों ने, उनकी नासिका के छिद्रों के निकट, थोड़ी-सी रुई रख दी। बस, उस शिथिल रुई के कम्पनरूप मूल-वाले श्वास का अनुमान लगा लिया। उसी श्वास के चलने की प्रक्रिया से, राधिका के जीवन का अनुमान लगा लिया, और राधिका के जीवन से, अपने जीवन का भी अनुमान लगा लिया। तात्पर्य—सखियों का जीवन तो, श्रीराधिका ही हैं। उनके अभाव में, सखियों का जीवन, क्षणभर भी नहीं है" ॥११॥

"हे सखि ! राधिके ! श्रीकृष्ण आ रहे हैं।" सखियों की इस प्रकार की उक्ति से, कमलके-से नेत्रोंवाली राधिका ने, स्थिर पलकोंवाले एवं स्थिर ताराओंवाले, अपने जो नेत्र, कष्टपूर्वक जिस प्रकार खोले थे, हाय ! वे, खिले हुए दो कमलों की तरह, उसी प्रकार से स्थिर रह गये। तात्पर्य—सखियों के वचन के विश्वास से, मूर्च्छा का भङ्ग हो जानेपर, खुले हुए नेत्रों के द्वारा, श्रीकृष्ण को न देखकर, "ये सखियाँ, मुझे मिथ्या ही आश्वासन दे रही हैं।" यह विचारते ही, राधिका, पुनः मूर्च्छित हो गई। अतः, उसकी जड़ता के कारण, वे नेत्र भी, खुले के खुले ही रह गये ॥१२॥

श्रीराधिका को अपनी सखियों के "हे सखि ! राधे ! देखो, श्रीकृष्ण, यहाँपर क्षणभर में आ जायँगे।" इस प्रकार के वचन में, यद्यपि पूर्ण विश्वास था, तो भी हाय ! वह एक क्षण भी, राधिका को, एक युग के समान मालूम पड़ रहा है। इसलिये ऐसी स्थिति में, हाय ! उस प्रकार की विरह-व्यथा का क्या दोष है ? ॥१३॥

और देखो, सखियों के वचन से, नेत्र खोल करके भी, श्रीकृष्ण को न देखनेवाली राधिका का

वरुणद्वारा श्रीकृष्णस्तुतिः

एवं गतवति करुणावरुणालये वरुणालये तमालोक्य ससम्भ्रममुपगम्य प्रणम्य प्रणयाभिभूतः प्रचेताः प्रचेताश्चर्यया्ऽऽश्चर्ययाऽर्घ्यादिकया कयाचन पूजयित्वा जयित्वा-दधृष्यमहसं महसश्चयमिव मूर्तिमन्तं मूर्तिमन्तं चिदानन्दरसमिव भगवन्तं तुष्टाव ॥१५॥

'नमस्ते करवाम वामदेवादिदेवादिदेव ! देवकीगर्भरत्न ! रत्नगर्भाभारावतारका-ऽवतार ! कामकोटिकमनीय ! कृतार्थोऽहमद्य निरवद्यनिरवकाशप्रकाश ! प्रकटपरमानन्द ! नन्दतनय ! तव चरणरजो रजोऽपहारि मम पुरीपुरीतत्परिशोधनं समजनि जनिरपि मे कृतार्था ॥१६॥

किञ्च, कालाख्यभवदपाङ्गभङ्गभङ्गुरमिममुपलभ्य विभवं विभवन्तं भवन्तं यन्न विद्मो विद्मोहेन तत्र तत्रभवत्या भवत्यायतो हेतुः प्रभावो भवन्मायायाः, मा याया-

---

हृदय, पहले से भी अधिक सन्तप्त हो गया। क्योंकि, श्रीराधिका के हृदय में विराजमान, श्रीकृष्ण के श्यामतेज की यह श्रेणी, देखो, धाराप्रवाह कज्जलमय आँसुओं के बहाने, बाहर प्रगट हो रही है ॥१४॥

वरुण के द्वारा श्रीकृष्ण की स्तुति

इस प्रकार करुणावरुणालय श्रीकृष्ण, जब 'वरुणालय' (वरुण के भवन) में चले गये, तब उनको आये हुए देखकर, 'प्रचेताः' (प्रकृष्ट चित्तवाला), 'प्रचेताः' (वरुण), हड़बड़ीपूर्वक उनके निकट जाकर, साष्टाङ्ग प्रणाम करके, प्रेम से विह्वल होकर, आश्चर्यमयी एवं अर्घ्य आदि से परिपूर्ण किसी अनिर्वचनीय परिचर्या के द्वारा पूजा करके, भगवान् की स्तुति करने लग गया। उस समय भगवान् श्रीकृष्ण, 'जयित्वात्', अर्थात् सर्वोत्कर्ष से परिपूर्ण होने के कारण, 'अधृष्य' (अदम्य) तेज से युक्त थे, एवं मूर्तिमान् उत्सवसमूह के समान प्रतीत हो रहे थे, तथा मूर्तिमान् चिदानन्दरस के समान प्रतीत हो रहे थे ॥१५॥

स्तुति करते हुए वरुण बोले कि, 'हे प्रभो ! तुम्हारे लिये, हम नमस्कार कर रहे हैं। क्योंकि, आप तो (**वामदेवः शंभुस्तदादीनां देवानामप्यादौ दीव्यतीति हे तथाभूत !**) 'वामदेव' (महादेव) आदि देवताओं के भी आदि में ही क्रीडा एवं प्रकाश करते रहते हो ! तो भी देवकी-माता के गर्भरूप मणि की खान के रत्न हो ! अर्थात् नीलमणिस्वरूप हो ! क्योंकि, आपका अवतार तो, 'रत्नगर्भा' (भूमि) के भार को उतारनेवाला है ! एवं अपने स्वरूप माधुर्य के द्वारा, जगत् को कृतार्थ करने के लिये, आप कोटिकन्दर्प-कमनीय हो ! आज मैं, आपके दर्शन से कृतार्थ हो गया। क्योंकि, आपका प्रकाश तो 'निरवद्य' है, अर्थात् सूर्य-चन्द्र आदि की तरह, अत्यन्त उष्णता एवं अत्यन्त शीतलता आदि से रहित है। अतः, सर्व दोषवर्जित है, तथा 'निरवकाश' है, अर्थात् परिच्छेदशून्य है ! अतः आप, प्रकट परमानन्दस्वरूप हो ! हे नन्दलाल ! तुम्हारी चरणरज, रजोगुण को हरनेवाली है। आपके यहाँ पधारने से तो, (**मम पुर्यां पुरीं स्ववाटीवर्गं ये तन्वन्ति ते पुरीततस्तेषामपि परिशोधनम्**) मेरी पुरी में, जो व्यक्ति, अपनी-अपनी पुष्पवाटिका के वर्ग का विस्तार करते रहते हैं, उनका भी परिशोधन हो गया; और मेरा जन्म भी कृतार्थ हो गया ॥१६॥

"किंच हे प्रभो ! 'काल'-नामक आपके कटाक्ष की तनिक तरङ्ग के इशारेपर विनष्ट होनेवाले, इस थोड़े-से वैभव को पाकर, ज्ञान के मोह के कारण, हम सब, भक्तों के लिये अनेक रूप धारण करने-

**वरादि मुनि-निकर-दुर्गयाऽनयाऽतःपरं परम्परागतेन मोहेन नष्टदृशो मादृशो माधव ! कारयितुमर्हसि ॥१७॥**

**हन्त हन्तरघासुरस्य सुरस्य-चरित ! तापकृताऽपकृताऽप्युपकृतं मे तव जनकं जनकंसन ! समानयता मानयताऽऽत्मनः सौबुद्ध्यं बुद्ध्यंशलेशाऽभाववतापि मदनुचरेण॥१८॥**

**रेणवस्ते चरणकमलयोरनयोरनयोद्धुरस्य मम शिरः-शेखरीभूताः खरीभूताः किल्विष-विषज्वालाश्च शान्ताः। तेन वन्दे नवं देवाधिदेव ! ते रुचिरुचिरताजितनवतमालमालम्बमान-वनमालमाललितशतपत्रपत्रनेत्रमाबन्धुरोदरमदर-महःपूरमायत-वृत्तद्विबाहुबाहुलेय-जनकादि-वृन्दारकवृन्द-वन्द्यचरणकमलमिदं वपुरपूर्वम् ॥'१९॥**

**इत्यभिष्टुत्य चरणकमलममलमधुगन्धिनाऽम्बुनाऽम्बुनाथो निजकरकिशलयेन धावयामास धावयामास च सकलाऽऽपदं पदं सकलसौभाग्यस्य ॥२०॥**

---

वाले, सर्वव्यापक आपको, नहीं जानते हैं। उस अज्ञान में भी, परमपूजनीया आपकी माया का प्रभाव ही, लम्बा-चौड़ा हेतु है। अतः हे माधव ! आपके श्रीचरणों में, मेरी तो यही प्रार्थना है कि, "बस, अब इससे आगे, मुझ जैसे व्यक्तियों को, 'यायावर' (जरत्कारु) आदि परम विरक्त मुनिगणों के द्वारा भी, दुस्तर इस माया के द्वारा, परम्परा से आनेवाले मोह से, विनष्ट दृष्टिवाले करवाने के योग्य नहीं हो। अर्थात् अपनी माया के द्वारा, अब आगे, विशेष अज्ञानी मत बनवाइये। भूल को क्षमा कीजिये ॥१७॥

"अहो ! हे अघासुर को मारनेवाले प्रभो ! आपका चरित्र, सुन्दरतापूर्वक आस्वादन करने योग्य है ! एवं मेरे, अज्ञानी अनुचर ने, आपके पिता को, यहाँपर भली प्रकार लाते हुए, मुझको सन्तप्त करके, "सेवक के अपराध से, स्वामी ही दण्डनीय होता है।" इस न्याय के अनुसार, मेरा अपकार करते हुए भी, मेरा महान् उपकार कर दिया। अतएव, मुझ अभागे को भी, आपका दर्शन सुलभ हो गया। (**हे जनकंसन ! जननाम्नोऽसुरस्य कंसन ! घातक ! 'कसि हिंसायाम्' हे जनार्दन ! इत्यर्थः**) हे जनकंसन ! अर्थात् आप तो, 'जन'-नामक असुर को मारनेवाले हो ! अतएव, 'जनार्दन'-नाम से पुकारे जाते हो ! मेरे अनुचर ने जो कार्य किया है, वह, अपने को सुबुद्धिमान मानकर ही किया है, वस्तुतस्तु उसमें, बुद्धि के अंश के लेश का भी अभाव है, अर्थात् महामूर्ख है ॥१८॥

"हाय ! मुझ अपराधी को भी, परमदुर्लभ वस्तु की प्राप्ति हो गई।" इस भाव को प्रदर्शित करते हुए, वरुण बोले कि, "हे प्रभो ! यद्यपि मैं, अन्याय से परिपूर्ण हूँ; तथापि तुम्हारे परमकोमल इन चरणारविन्दों की धूलियाँ, मेरे मस्तक की मुकुटमणि बन गई हैं, और मेरे अत्यन्त तीक्ष्ण अपराध, पाप-समूह या संसाररूप विष की विषम ज्वालाएँ भी शान्त हो गई हैं। इसलिये हे देवाधिदेव ! तुम्हारे इस नवीन एवं अनिर्वचनीय शरीर की वन्दना कर रहा हूँ। तुम्हारा शरीर, अपनी कान्तियों की सुन्दरता से, नवीनतमाल को भी जीतनेवाला है, एवं आपादलम्बिनी वनमाला से युक्त है, एवं परमसुन्दर 'शतपत्र' (कमल) के पत्र के समान विशाल नेत्रों से युक्त है, एवं चारों ओर से उतराव चढ़ाववाले उदर से युक्त है, महान् तेजपुञ्ज से युक्त है, एवं आजानुलम्बी तथा सुन्दर रूप से गोलाकार दो भुजाओं से युक्त है, तथा 'बाहुलेय' (कार्तिकेय) के पिता, श्रीशंकर आदि देववृन्द के द्वारा, वन्दनीय चरणारविन्दों से युक्त है; अतः, मेरे लिये अपूर्व है" ॥१९॥

तदनु दनुजदमनं पुनर्जगाद,—'भगवन्ननुगृहाण, गृहाण यद् रोचते च ते वस्तुषु मदीयलोकरत्नभूतेष्वेतेष्वेतदखिलं तवैव वै बहुना किमुक्तेन, वयमपि तावका बकार्दन ! तत एवाऽस्माभिः समुपचितसुकृत-सुकृतफलोदयवशादेव क्षणमात्रमपि च लब्धचरणपरिचरणः पितापि तावदयं ते हन्तेह रक्षितोऽक्षितोषाय भवदवलोकनोत्थाय नोत्थाय विरतो भवति भवति कृतोऽभिलाषः। तथापि क्षम्यतामयमपराधोऽपराधोचितदण्डधर ! धरणितलालङ्कार ! किंवा क्षमाभृतया भृत्याऽपराधेन स्वामिनो दण्ड इति ममोद्दण्डो दण्डो ह्येव समुचितः' इति कृताञ्जलि जलितमदमतिकम्रेडितमाम्रेडितमाकर्ण्य पाशभृतो भृतोदारकारुण्यः श्रीकृष्णो निजगाद ॥२१॥

### श्रीकृष्णस्य पित्रा सह वरुणलोकात् प्रत्यावर्तनम्

'परितुष्टोऽस्मि भोश्वरमदिगधीश ! धीशबलताऽभावेन भावेन ते, अखिलमेवैतन्मे तन्मेदुराशय ! दूरवर्तिने मह्यं किं पुनर्देयं त्वय्येवाऽस्तु वास्तुरयं ममैव' इति निगद्य

---

'अम्बुनाथ' (जल के स्वामी वरुण) ने, इस प्रकार स्तुति करके, श्रीकृष्ण के चरणकमल, निर्मल मधुकी-सी सुगन्धवाले जल के द्वारा, अपने कोमल करपल्लव से स्वयं धो दिये। चरणकमल धोकर, मानो अपनी समस्त आपत्तियाँ भी भगा दीं (**धावु गतिशुद्धयोः**); क्योंकि, श्रीकृष्ण के चरणकमल, सकल सौभाग्य के 'पद' (स्थान) ही हैं ॥२०॥

उसके बाद, दनुजों का दमन करनेवाले श्रीकृष्ण के प्रति, वरुण पुनः बोला कि, "हे भगवन् ! मेरे ऊपर अनुग्रह कर दीजिये, और मेरे लोक की रत्नस्वरूप इन वस्तुओं में से, आपको जो रुचिकर हो, वही ग्रहण कर लीजिये, सङ्कोच न कीजिये, अधिक कहने से क्या ? यह सब वैभव, निश्चितरूप से आपका ही है। हे बकासुर को मारनेवाले ! हम भी तो, आपके ही हैं। इसीलिये हम सबको भी, भली प्रकार एकत्रित किये हुए, एवं अच्छी प्रकार से किये हुए सुकृतों के फल के उदय के कारण ही, एक क्षणभर भी जिनके श्रीचरणों की सेवा सुलभ हो गई, वे ही तुम्हारे ये पूज्य पिताजी, यहाँपर अच्छी तरह से रख लिये हैं। वे भी, आपके दर्शनों से उत्पन्न होनेवाले हमारे नेत्रों के सन्तोष के लिये ही रख लिये थे। अर्थात् उन्हीं की कृपा से, आपका दर्शन, हमें भी सुलभ हो गया। क्योंकि, आपके विषय में की हुई अभिलाषा, केवल उठकर ही समाप्त नहीं हो जाती। अपितु, आपकी अहैतुकी कृपा से पूर्ण ही हो जाती है। तथापि, इस अपराध को क्षमा कर दीजिये। क्योंकि, आप तो अपराध के योग्य ही दण्ड देनेवाले हो ! अतएव, भूतल के अलङ्कार हो ! अथवा "अपने सेवक के अपराध हो जानेपर भी, स्वामी के क्षमा धारण करलेने से, उस सेवक का स्वामी ही दण्ड ग्रहण करने योग्य है।" इस न्याय के अनुसार, मेरे लिये ही उद्दण्ड-दण्ड देना उचित है, अर्थात् वह दण्ड, मुझे ही दे दीजिये।" इस प्रकार कहकर हाथ जोड़कर, (**जलितमदं-जरा संजाता अस्य सः जरितो जलितो मदो मत्तता येन तद् यथा स्यात्तथा, अतिकम्रमीडितं आम्रेडितं "आम्रेडितं द्विस्त्रिरुक्तम्" इत्यमरः**) मद को तोड़कर, दो-तीनबार कही हुई 'पाशभृत्' (वरुण) की अत्यन्त सुन्दर स्तुति को सुनकर, श्रीकृष्ण, उदार करुणा से परिपूर्ण होकर बोले कि—॥२१॥

### श्रीकृष्ण का अपने पिता के सहित वरुणलोक से लौटना

हे पश्चिम-दिशा के अधीश्वर वरुण ! (**धीशबलता बुद्धेः शाबल्यं कर्बुरत्वं मालिन्यमित्यर्थः— तस्या अभावो यत्र तेन भावेन प्रेम्णा**) मैं, बुद्धि की निर्मलता से परिपूर्ण तुम्हारे प्रेम से, तुम्हारे ऊपर

**मितममितमधुरं धुरन्धरो माधुर्यवतामथ विधाय पितरमग्रेसरमग्रे सरहसो विस्मयस्य स्मयस्य च वर्तमानः समाजगाम व्रजपुरं व्रजपुरन्दर-नन्दनः ॥२२॥**

**तदा प्रभूतभूतमङ्गलकोलाहलोहलोलमनसां सहचरीणां सह च रीणां प्रमोद-सुधाधारामुद्वहन्तीनां विरहिसखीसमाश्वासमाऽऽश्वासरसतया जनयन्तीनां नयन्तीनां प्रेम-परिपाकं महानुत्साहो जातः ॥२३॥**

**व्रजवासिभिर्ब्रह्मलोकस्य दर्शनम्**

**अथ व्रजपुरपुरन्दरेणाऽदरेणाऽऽदरेणाऽतिविस्मयतः पाशभृतः पुरः श्रीरश्रीयमाण-मालिन्या वनमालिन्यावनत्यं च लालित्यं च स्तुतीनां यदवलोकयामासे, तदाननतो न न तोष-तरलास्तदखिलमाश्रुत्य श्रुत्यर्थमिव मूर्तिमन्तमिमं तमिमे गोपा गोपायितारमखिलजगतो गतोहं मन्यमाना 'मानातीतोऽयमीश्वरः स्वयमात्मनो ब्रह्माख्यं परमहो महोदारं किमहो**

---

विशेष प्रसन्न हूँ। इसलिये हे 'मेदुराशय' ! अर्थात् हे स्निग्ध अन्तःकरणवाले वरुण ! यह तुम्हारा समस्त वैभव, यद्यपि मेरा ही है; तथापि, दूर रहनेवाले मेरे लिये, देने योग्य क्या है ? अतः, यह वैभव तुम्हारे ही निकट रहे तो अच्छा है, क्योंकि, तुम्हारा यह 'वास्तु' (भवन) मेरा ही तो है।" इस प्रकार अमित मधुरतापूर्वक, परिमित बात कहकर, मीठा बोलनेवालों में एवं सुन्दरतावालों में धुरन्धर, व्रजेन्द्रनन्दन श्रीकृष्ण, अपने पिता तो अग्रसर बनाकर, रहस्य से युक्त 'विस्मय' (प्रफुल्लता) के, एवं 'स्मय' (आश्चर्य) के भी आगे वर्तमान होकर, व्रज में चले आये ॥२२॥

उस समय सखियों को, महान् उत्साह उत्पन्न हो गया। क्योंकि, उन सखियों का मन, पहले तो अधिक रूप से उत्पन्न हुआ जो मङ्गलमय कोलाहल; अतः, उस कोलाहल से उत्पन्न हुआ जो श्रीकृष्ण के आगमन का 'ऊहः' (वितर्क), उस वितर्क से चञ्चल हो रहा था। उसके बाद तो, वे, जनसमुदाय के मुख से, श्रीकृष्ण के आगमन को सुनकर, तथा निश्चय करके, एकसाथ ही 'रीणा' (प्रवाहित होनेवाली) आनन्दमयी सुधा की धारा को धारण कर रही थीं। उसके बाद तो, श्रीकृष्णविरहिणी सखीगण, यूथेश्वरी श्रीराधिका का समाश्वासन, शीघ्रतापूर्वक एवं सरसतापूर्वक उत्पन्न कर रही थीं; अर्थात् जिस प्रकार यह आश्वासन उत्पन्न हो जाय, उसी प्रकार कह रही थीं, तथा अपने-अपने प्रेम के परिपाक को प्राप्त कर रही थीं ॥२३॥

**व्रजवासियोंद्वारा ब्रह्मलोक का दर्शन**

उसके बाद व्रजेन्द्र श्रीनन्दजी ने, महान् आदरपूर्वक एवं अतिशय विस्मयपूर्वक, वरुण के पुर की, कभी भी मलिनता को सेवन न करनेवाली, अर्थात् परमनिर्मल जो शोभा देखी थी, एवं वहाँपर श्रीवन-माली भगवान् के विषय में, जो उनकी विनम्रता देखी थी, तथा स्तुतियों का जो लालित्य वहाँपर देखा था, उस समस्त प्रसङ्ग को, परमगंभीर भाववाले भी वे वृद्ध-गोपगण, श्रीनन्दजी के मुख से सुनकर, आनन्द से चञ्चल होकर, इन श्रीकृष्ण को, श्रुतियों के मूर्तिमान् अर्थ की तरह मानकर, तथा "यह तो, अखिल ब्रह्माण्ड का संरक्षक है।" इस बात को निःशङ्क मानकर, यह कृष्ण तो 'मानातीत', अर्थात् ज्ञानातीत अथवा परिमाणातीत ईश्वर है, "यह प्रसन्न होकर, हम लोगों के लिये, महान् उदार, परम-तेजोमय, 'ब्रह्म'-नामक अपने स्वरूप को कभी स्वयं दिखा देगा क्या ?" इस प्रकार वे सभी गोप, जब

**दर्शयिष्यति' इति सर्वे यदि सङ्कल्पकल्पका बभूवुः, तदा तदाज्ञाय तेषां मनोरथगतमथ महाकारुणिको नराकारवपुर्ब्रह्म ब्रह्मतोऽप्यानन्दकन्दकमनीयमिति व्यतिरेकेण बोधयिष्यन् धयिष्यन्नतिमोहतमोहतधियां कुतर्ककृतां सन्देहं व्रजभुवाममीषां ब्रह्माकारामधिकाऽऽरामधिषणाया वृत्तिं कारयामास ॥२४॥**

**ततश्च ब्रह्मसाक्षात्कारेऽविकारेऽविशेषतस्तदानन्दानानन्दानाकलनानुभवबाधे बाधेव तेषां यद्यजनि, जनितकरुणस्तदा तदाकारवृत्तितो मुक्ति-यातुधानी-जठरपिठरपिनद्धानमूनमूढयन्निव निवहीभूतप्रणयानात्मजनान् न कदापि दापित-मुक्तिग्रहग्रहणान् करोतीति सिद्धान्तयन्निव निष्क्रमय्य भूयो भूयोऽपिहितहितमानन्दनन्दकं कुतोऽपि कदापि न वै कुण्ठं वैकुण्ठं नाम परमं स्वलोकं दर्शयामास ॥२५॥**

---

सङ्कल्प की कल्पना में तत्पर हो गये, तब उनके मनोरथ में विद्यमान, उस भाव को जानकर, महाकारुणिक श्रीकृष्ण ने, "नराकार शरीरवाला जो ब्रह्म है, वह निराकार ब्रह्म से भी अधिक आनन्दकन्द एवं मनोहर है" इस बात को व्यतिरेक के द्वारा समझाते हुए, एवं अतिशय मोह के कारण विनष्ट बुद्धिवाले; अतएव कुतर्क करनेवाले जनों के सन्देह को पान करते हुए, अर्थात् दूर करते हुए (**धयिष्यन्निति 'धेट् पाने' इत्यस्य रूपम्**) इन सभी व्रजवासियों की, प्रेमसुख के आस्वादमय अधिक आरामवाली भी बुद्धि की वृत्ति, ब्रह्माकार बना दी। यहाँपर 'महाकारुणिक'-शब्द से, भगवान् का यह भाव निकलता है कि, व्रजवासियों के मनोरथ को समझकर, भगवान् ने, अपने मन में विचार किया कि, "ये व्रजवासी, मुक्तिसुख को ही अधिक मान रहे हैं। वह मुक्तिसुख तो, थोड़े-से भक्तिसुख से भी न्यून है। फिर इन व्रजवासियों के विशुद्ध भक्तिसुख से न्यून है, इस विषय में तो कहना ही क्या है ? इसलिये इनको उस मुक्तिसुख का अनुभव कराकर, उसकी अरोचकता दिखाकर, इनके वर्तमान प्रेममयसुख का ही उत्कर्ष बढ़ा दूँगा। तथा मेरे पिता के मुख से वरुणलोक की सम्पत्ति के श्रवणमात्र से, मेरे वैकुण्ठलोक के उत्कर्ष का अनुमान लगाकर, उसी में निवास करने की इच्छावाले इनको, वैकुण्ठ का भी अनुभव कराकर, उससे भी निवृत्त कर दूँगा।" अतएव, भगवान् ने, उन व्रजवासियों की, प्रेमरस का आस्वादन करनेवाली बुद्धि की वृत्ति भी, ब्रह्माकार बना दी ॥२४॥

उसके बाद, उस निर्विकार ब्रह्म के साक्षात्कार में, 'अविशेषतः, अर्थात् सामान्यरूप से, अपने द्वारा किये हुए लालन से श्रीकृष्ण के आनन्द को, एवं अपने द्वारा किये हुए अलालन से श्रीकृष्ण के आनन्द के अभाव को न देखकर, पूर्वसिद्ध अनुभव की बाधा हो जाने से, मानो उन व्रजवासियों को, जब एक प्रकार की बाधा ही उत्पन्न हो गई, तब श्रीकृष्ण के हृदय में करुणा उत्पन्न हो गई। अतएव उन्होंने, उन व्रजवासियों को उस ब्रह्माकार वृत्ति से निकालकर, फिर भी अपने परमवैकुण्ठ का दर्शन करा दिया। अतएव, इन व्रजवासियों को मुक्तिरूप 'यातुधानी' (राक्षसी) के उदररूप बटलोई में बाँधकर भी, मूढ न बनाकर, श्रीकृष्ण ने यह सिद्धान्त स्थापित कर दिया कि, "भगवान् पुञ्जीभूत प्रेमवाले आत्मीयजनों को, उनकी परीक्षार्थ दिलवाई हुई मुक्तिरूप ग्रह के 'ग्रहण' (अङ्गीकार) से युक्त कदापि नहीं करते हैं; किन्तु, भक्तों की इच्छा के अनुरोध से, कुछ कालतक, मुक्ति का स्पर्शमात्र कराकर, उस मुक्ति के बन्धन से छुड़ाकर, अपनी भक्ति के सुख का अनुभव करा देते हैं। अतएव, भक्तिरसास्वादीजन, मुक्त होकर भी, लीलापूर्वक 'विग्रह' (शरीर) को धारण करके, भगवान् का भजन करते हैं" **तथा चोक्तं "मुक्ता अपि**

### ऐश्वर्याऽपेक्षया माधुर्यस्य श्रेष्ठता

**ततश्च समाधितः समुत्थिता इव तमथ मूर्तं ब्रह्मानन्दमिव समालोक्यतम-मालोक्य तमसः परं परं प्रमोदमापुरमी पुरमीमांसकाः सन्तः किमपि विषयीकर्तुं न शक्नुवन्ति स्म ॥२६॥**

**क्षणमात्र एव ब्रह्मकैवल्यं बल्यं च वैकुण्ठसुखमनुभवन्तो भवन्तो युगसहस्रमिव मन्यमाना न्यमाना इव बभूवुर्निखिलसौभगवतो भगवतो मुखाऽनवलोकेन, नवलोकेन पुनस्तेन तेषामानन्दं वर्धयितुं वर्धयितुं च परितापं पुनस्तदपि वैकुण्ठं कुण्ठं चकार कारणरसविग्रहो भगवान् ॥२७॥**

**तदनन्तरं तरङ्गितमहा महानन्दनिर्वृताः श्रीकृष्णं विलोकयन्तो बभूवुरेते । एतेन**

---

**लीलया विग्रहं कृत्वा भगवन्तं भजन्ते"** इति । भगवान् ने, व्रजवासियों को जिस वैकुण्ठ का दर्शन कराया था, वह, बिना ढके हुए हित से युक्त था, आनन्द को बढ़ानेवाला था, और वह, किसी के द्वारा कदापि निश्चितरूप से कुण्ठित होनेवाला नहीं था ।।२५।।

### ऐश्वर्य की अपेक्षा माधुर्य की श्रेष्ठता

उसके बाद वे व्रजवासी, समाधि से उठे हुए व्यक्तियों की तरह, मुक्तिरूप राक्षसी के पेट से निकल कर, अतिशय दर्शनीय, एवं प्रकृति से परे, उस वैकुण्ठ को मूर्तिमान् ब्रह्मानन्द की तरह भली प्रकार देखकर, परमानन्द को प्राप्त हो गये । किन्तु, उसके बाद तो, उसी वैकुण्ठ में अपने व्रजरूप पुर की 'मीमांसा' (विचार) करनेवाले होकर, अर्थात् ऐश्वर्य-प्रधान वैकुण्ठ में, अपने माधुर्यभाव के अनुकूल, कोई भी सामग्री न देखनेवाले वे व्रजवासी, अपने भाव में विभोर होकर, वैकुण्ठ की किसी वस्तु को भी, अपनी, इन्द्रियों के गोचर करने को समर्थ नहीं हुए ।।२६।।

उन सब वस्तुओं के ग्रहण न करने में, श्रीकृष्ण के दर्शन का अभाव ही कारण है । इसी भाव को दिखाते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि, वे व्रजवासी, क्षणमात्र में ही, ब्रह्म-सायुज्यरूप मुक्ति को, एवं उससे भी प्रबल वैकुण्ठ के सुख का अनुभव करते हुए, समस्त सौन्दर्यवाले भगवान् श्रीकृष्णके मुख के न देखने के कारण, उनके विरह में, एक क्षण को भी, हजारों युगों की तरह माननेवाले होकर, (**न्यमाना इव नितराममानास्तत्सुख-वञ्चनादनादृता दीना इव बभूवु**) विशेष मान से रहित, अर्थात् श्रीकृष्णसम्बन्धी सुख से वञ्चित होने के कारण, अनादृत-से होकर, दीनों की भाँति हो गये । उसके बाद, अपने उस नवीन दर्शन के द्वारा, उन व्रजवासियों के आनन्द को बढ़ाने के लिये, एवं उनके विरहजन्य सन्ताप का छेदन करने के लिये (**वृधु छेदने धातुः**) श्रीकृष्ण ने, उस वैकुण्ठ को भी कुण्ठित कर दिया; अर्थात् ऐश्वर्य-प्रधान होने से, व्रजवासियों की विरसता को देखकर, उनको वहाँ से भी निकाल लिया । यदि कोई कहे कि, यह सब कार्य, कैसे सम्पन्न हुआ ? उस प्रकार की शक्ति उनमें कहाँ से आई ? इसके उत्तर में कहते हैं कि, (**कारणभूतश्च रसमयश्च विग्रहो यस्य तथा कर्तुमकर्तुमन्यथा कर्तुं च समर्थ इत्यर्थः**) श्रीकृष्ण भगवान् का विग्रह, कारणस्वरूप है एवं रसमय भी है, अर्थात् सब कुछ करने में समर्थ है ।।२७।।

तदनन्तर वे व्रजवासी, श्रीकृष्ण का दर्शन करते-करते, तरङ्गित महानन्द से सुखित हो गये ।

**ब्रह्म-ब्रह्मस्वरूप-स्वलोकसायुज्ययुज्यमानताभ्यामपि तदलौकिक-लौकिकलीला-लावण्यादिक-परिशीलनमेव परमरमणीयमिति सिद्धान्तः ॥२८॥**

**स एवं हि बंहिष्ठमहिमा न हि मानवद्भिरपि वितर्ककुतर्ककुलकर्कशकश्मलमतिभिर्वेदितुं सुशको दुःशको दुःशीलैरनुसन्धातुमपि, यः खलु लीलारिङ्गदपाङ्गतरङ्गतरलिम-**

---

इस बात से, अर्थात् वैकुण्ठ-कुण्ठीकरणपूर्वक श्रीकृष्ण के दर्शन से यह सिद्धान्त निकला कि, "निर्गुण ब्रह्म, एवं ब्रह्मस्वरूप अपना वैकुण्ठलोक, उन दोनों की क्रमशः सायुज्य, एवं युज्यमानता, इन दोनों से भी, श्रीकृष्ण की अलौकिक, अर्थात् दिव्य-लौकिकलीलाओं के सौन्दर्य आदि का अनुशीलन करना ही परम-सुन्दर है" अतः, गीता में भगवान्‌ने स्वयं कहा है—"**जन्म कर्म च मे दिव्यमेवं यो वेत्ति तत्त्वतः। त्यक्त्वा देहं पुनर्जन्म नैति मामेति सोऽर्जुन !** ॥ (गी० ४।९)" श्रीकविकर्णपूर ने अपने 'श्रीचैतन्यचन्द्रोदय"-नाटक में भी, भगवान् की अलौकिक लीलाओं की अपेक्षा, लौकिक लीलाओं की मधुरता का सिद्धान्त स्थापित करते हुए, यह कहा है—

**अलौकिकीतोऽपि च लौकिकीयं, लीला हरेः काचन लोभनीया।**
**महेशशीर्षादपि भूमि-मध्यं, गतैव गंगा मुदमातनोति ॥** (२।१८)
**अलौकिकीतः किल लौकिकीयं, लीला हरेरेति रसायनत्वम्।**
**लीलावतारादि-कथातिमृद्वी, विश्वस्य सृष्टयादि-कथा पलिक्नी ॥** (३।२२)
**अलौकिके वस्तुनि लौकिकत्वं, नाऽलौकिकत्वस्य विरोध-हेतुः।**
**मण्यन्तराणां गुणसन्निवेश,-श्चिन्तामणेर्नह्यपकर्षकारी ॥** (२।६४)
**अलौकिकानामपि लौकिकत्व,-मलौकिकत्व-प्रथनाय नूनम्।**
**भुवः प्रयाणं किल विष्णुपद्या, दिवं नयत्येव शरीरभाजः ॥** (८।१५)

अतएव "**ते तु ब्रह्महृदं नीता मग्नाः कृष्णेन चोद्धृताः**" (भा० १०।२८।१६) इत्यादि श्लोकों के तात्पर्य का उद्घाटन करते हुए,श्रीरूप गोस्वामी ने भी अपनी श्रीस्तवमाला' में 'छन्दोष्टादशक'प्रसङ्ग में, पूर्वोक्त सिद्धान्त का प्रतिपादन करते हुए, यह कहा है—

**लोको रम्यः कोऽपि वृन्दाटवीतो, नास्ति क्वापीत्यञ्जसा बन्धुवर्गम्।**
**वैकुण्ठं यः सुष्ठु संदर्श्य भूयो, गोष्ठं निन्ये पातु स त्वां मुकुन्दः ॥**

अर्थात् श्रीवृन्दावन-धाम से अधिक कोई भी लोक, रमणीय नहीं है। इसी बात को दिखाने के लिये, जो श्रीकृष्ण, अपने व्रजवासी बन्धुवर्ग को, अनायास एवं भली प्रकार वैकुण्ठ को दिखाकर, पुनः व्रज में हो ले आये, वे ही श्रीकृष्ण, तुम्हारी रक्षा करें ॥२८॥

क्योंकि वे श्रीकृष्ण, इस प्रकार बहुत भारी महिमावाले हैं कि, तर्क, वितर्क, कुतर्कसमुदाय से 'कर्कश' (कठोर) एवं 'कश्मल' (मलिन) बुद्धिवाले (**मानवद्भिरपि ज्ञानवद्भिरपि**) बड़े-बड़े ज्ञानियों के द्वारा भी, समझने के लिये बहुत कठिन हैं, एवं बुरे स्वभाववाले व्यक्तियों के द्वारा तो, उनका अनुसन्धान करना भी महान् कठिन है। क्योंकि जिन्होंने, 'लीला' (नेक विलासमात्र) से चलते हुए, अपने कटाक्ष के तरङ्ग की तनिक चञ्चलतामात्र से ही, ब्रह्म की सायुज्यमुक्ति की अतिशय श्रेष्ठता का प्रयोग करके, पश्चात् अतिदुर्घटघटना-विघटन विधि के द्वारा, उन व्रजवासियों को, उस ब्रह्म-सायुज्यरूप मुक्ति से भी,

**मात्रेणैव प्रयुज्य सायुज्यसाधीयस्त्वमथ ततोऽतिदुर्घटघटनविघटनविधिना निष्कासयामास किमशक्यं तस्य लीलाशक्तेरिति ॥२९॥**

**इत्यानन्दवृन्दावने कैशोरलीलालताविस्तारे ब्रह्मलोकदर्शनो**
**नाम षोडशः स्तवकः ॥१६॥**

---

## सप्तदशः स्तवकः

### रासोपक्रमेऽन्तर्धानम्

### रासलीलाकरणस्य चत्वारि प्रयोजनानि

**अथ चतुर्मुखमुखसर्वगर्वगरिमखण्डनानन्तरमनन्तरमदमदकलकन्दर्पदर्पदमनाय, निज-मुरलिकालिकात्तशिक्षापरीक्षापरीष्टये च, भुजयुगयुगलेन युगपदनेकरमणी-रमणीय-परिरम्भाय**

---

अनायास निकाल लिया। अतः, उनकी लीलाशक्ति के लिये, कौन-सा कार्य अशक्य है? अर्थात् कोई नहीं। [यहाँपर श्रीजीव-गोस्वामि-कृत दशमस्कन्ध की 'वैष्णवतोषिणी' टीका के अनुसार, पन्द्रहवें एवं सोलहवें, इन दोनों स्तवकों की लीला के समय का क्रम, इस प्रकार समझ लेना चाहिये कि, कार्तिक की अमावस्या के दिन तो, कर्मवाद को उठाकर, श्रीकृष्ण के द्वारा, इन्द्र के यज्ञ का भङ्ग हो गया; एवं कार्तिक की शुक्लपक्ष की प्रतिपदा को, श्रीगोवर्धन पूजनोत्सव हो गया; द्वितीया को, मथुरा में यमुना-तीरपर भ्रातृद्वितीया का भोजनोत्सव हुआ; पश्चात् तृतीया से लेकर नवमीतक, श्रीगोवर्धन धारण हुआ; दशमी के दिन, सात-दिन लगातार, गोवर्धन धारण करने से, श्रीकृष्ण के ऐश्वर्य से चकित हुए, गोपों की आश्चर्यमयी बहुत-सी शङ्का-समाधानात्मक बातें हुईं; एकादशी के दिन, श्रीगोविन्दाभिषेक हुआ; एवं द्वादशी के दिन, वरुणलोक में जाना हुआ; तथा पूर्णिमा के दिन, ब्रह्मलोक का दर्शन सम्पन्न हुआ] ॥२९॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित-श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कैशोरलीलालताविस्तारे
ब्रह्मलोकदर्शनो नाम षोडशः स्तवकः सम्पूर्णः ॥१६॥

---

## सत्रहवाँ स्तवक

### रासलीला के उपक्रम में अन्तर्धान-लीला

### रासलीला करने के चार प्रयोजन

**जयत्यतुलमाधुर्य-वर्षिणी विश्व-हर्षिणी।**
**लक्ष्मी-संतर्षिणी रासक्रीडा गोपी-प्रकर्षिणी॥**

इस सत्रहवें स्तवक में चन्द्रमा का वर्णन, वेणुध्वनि का वर्णन, गोपाङ्गनाओं का अभिसार, छलमयी बातों का कथन, विरह की मानसिक-व्यथा, विषादमयी वाणियाँ, प्रियतम को प्रसन्न करना, पुनः प्रियतम के साथ विहार, एवं गोपियों के अहङ्कार के कारण, श्रीकृष्ण का अन्तर्धान हो जाना, ये सब विषय, क्रमशः वर्णित होंगे।

**कात्यायन्युपासनासनातनानां कुमारीणामारीणाममृतधारामिव नवानुरागरसलहरिकामकाम-बृंहितां हितां समकालमकालपाकेन केनचिदिच्छाविशेषेणाऽशेषेणाऽनुमोदयितुं च समये (भा० १०।२२।२७) "मयेमा रंस्यथ क्षपाः" इति मनीषितबहुतरजनी रजनीरेकान्तदीर्घा निर्माता, मातापित्रोरपि पूर्वपूर्वनिशानिशान्तावस्थानप्रत्ययं प्रत्ययं भगवान् कृतशक्ति-निक्षेपोऽक्षेपोदारसारसाधुतया धुतया लोकापेक्षयाऽक्षयामोदो वनसीमसीमन्तमाश्रित्य प्रदोषे प्रदोषे विराजमानो मानोज्ज्वलाः सङ्कल्पित-सङ्कल्पित-शारदगणरात्रदेवता बताऽग्रे मूर्तिमती-**

---

तदनन्तर वन की सीमा के 'सीमन्त' (केशवेष, अर्थात् माँग) के समान मार्ग का आश्रय लेकर, भगवान् श्रीकृष्ण ने प्रदोष के समय, अपनी योगमाया को रासलीला के उपयोगी सभी कार्यों में नियुक्त करके, रमण करने का मन किया (यह अन्वय हुआ। अब, क्रमशः व्याख्या होती है)। भगवान् के गोपियों के साथ रमण करने के, अर्थात् रासलीला करने के चार प्रयोजन हैं। दो, गौण-प्रयोजन हैं; एवं दो, मुख्य हैं; अर्थात् (१) कन्दर्प-दर्पदलन करना गौण-प्रयोजन है; एवं (२) वंशी की कला की परीक्षा लेना मुख्य-प्रयोजन है। इसी प्रकार (३) एकसाथ अनेक रमणियों का आलिङ्गन करना गौण-प्रयोजन है, एवं (४) कात्यायनी-व्रतपरायण गोपकुमारियों के नवीन अनुराग का अनुमोदन करना मुख्य-प्रयोजन है। इन्हीं चारों प्रयोजनों को, मूल में दो चकारों के द्वारा, गौण-मुख्य के भेद से, दो भागों में विभक्त करके, क्रमशः निबद्ध किया है, यथा—ब्रह्मा, इन्द्र, वरुण आदि सभी के गर्व का गौरव, खण्डन करने के अनन्तर, 'अनन्तर', अर्थात् निश्छिद्र, गाढा अथवा अवधि से रहित 'मद' (गर्व) के द्वारा, 'मदकल' (मत्त) जो 'कन्दर्प' (काम) उसके 'दर्प' (अहङ्कार) का दमन करने के लिये; एवं अपनी वंशीरूप सखी ने, अपने से ग्रहण की हुई जो शिक्षा थी, उसकी यथेष्ट परीक्षा करने के लिये; तथा (**भुजयुगं यौति मिश्रयति यद्गलं तेन**) दोनों भुजाओं को सम्मिलित करनेवाले गले के द्वारा, एक ही साथ अनेक गोपरमणियों के परम-रमणीय आलिङ्गन के लिये, और नित्य ही भली प्रकार कात्यायनी की उपासना करनेवाली, अर्थात् एक मासतक विशेष उपचारपूर्वक किये हुए व्रत को समाप्त करके भी, नित्य उपासना करनेवाली कुमारियों की, नवीन अनुरागरस की जो लहर थी, वह भली प्रकार बहनेवाली अमृत की धारा के समान थी, एवं किसी कामना से नहीं बढ़ी थी, केवल प्रियतम के सुखमय तात्पर्यवाले प्रेम से ही बढ़ी थी; अतएव 'हिता', अर्थात् स्वीकार करने योग्य थी, (**समकालं परोढा-राससंभोगादेस्तुल्यकालमेव। ननु ताः कुमार्यस्तु कनीयस्यो विचित्र-नाट्यगानवैदग्ध्य-प्रगाढ-सम्भोग-योग्यतावत्यः सहसैव कथमभूवँस्तत्राह—अकालेपि पाको यस्मात्तेन। तदीयेच्छा शक्तेः किमशक्यमित्यर्थः**) उस लहर का अनुमोदन भी, प्रभु ने, किसी अनिर्वचनीय अपनी इच्छाविशेष से ही किया था। वह अनुमोदन भी, परोढा गोपियों के रास-विलास के समान काल में ही किया था। यदि कोई कहे कि, वे कुमारियाँ तो, अत्यन्त छोटी अवस्था की थीं, वे अचानक ही, विचित्र नाचना-गाना आदि के चातुर्य एवं प्रगाढ संभोग की योग्यता से युक्त किस प्रकार हो गई ? इसके उत्तर में कहते हैं कि, भगवान् की इच्छाशक्ति के द्वारा, अकाल में भी, अवस्था आदि का परिपाक संभव है। क्योंकि, उनकी इच्छाशक्ति के लिये, कोई भी कार्य, अशक्य नहीं है, यह तात्पर्य है। अतः, उन कुमारियों की, उस प्रकार की अनुराग की लहर का अनुमोदन करने के लिये, भगवान् "समय-पर, आगे आनेवाली रात्रियों में, मेरे साथ, तुम सब रमण करोगी (**मयेमा रंस्यथ क्षपाः। भा० १०। २२।२७**)"। इस प्रकार के बुद्धि के विषय में आनेवाले रासविलासों की बहुत-सी उत्पत्तियोंसे युक्त, रात्रियों को अतिशय लम्बी, अर्थात् ब्रह्मा की रात्रि के समान बनानेवाले हो गये थे। एवं वे ही भगवान् श्रीकृष्ण, उन गोपियों के माता-पिताओं के, पहली-पहली बीती हुई रात्रियों की तरह, अपनी कन्याओं के अपने-

**राज्ञाप्रतीक्षणक्षणवतीरालोक्य सकलाः सकलाः सत्यो भवत्यो भवन्त्विति निगद्य च विशेष-रहश्चिकीर्श्रिकीर्षितकेलिकलाकलापस्याऽनियोजित-सर्वाध्यक्षतयाऽक्षतया भगवतीं स्वयोग-मायामायासरहितामखिलकार्येषु नियोज्य रन्तुं मनश्चक्रे ॥१॥**

**अथ ताश्च निशा निशातमहसो महसोसूयमानसुरभिसुरभि-निदाघ-शरत्कालीन-शोभा बहुशो भाबहुलतयाऽपरिमिता अपरिमिता अभवन्। त्रयाणामेव ऋतूनामनूनामनूत्तमां कुसुमादिश्रियं च शिश्रियुः ॥२॥**

**तथा हि— हरिति हरिति हारी पूर्णयन् कर्णमोदं, मदकलकलकण्ठीकण्ठनादो जजृम्भे।**
**सुमधुर-मधु-राजन्माधवीगन्धबन्धु-,र्गतिमतनुत मन्दश्चान्दनो गन्धवाहः ॥३॥**
**कुसुमकुलमफुल्लं मल्लिकावल्लिकानां, मदमधुपयुवानोऽलङ्कृता झङ्कृतेन।**
**उपरि परिपिबन्तो वादयन्ते स्म शङ्खा-,निव निविडनिदाघ-श्रीविहारोत्सवस्य ॥४॥**

---

अपने 'निशान्त' (घर) में रहने के 'प्रत्यय' (विश्वास) के प्रति भी, अपनी शक्ति का निक्षेप कर चुके थे। अतएव 'अक्षेपा', अर्थात् विक्षेप से रहित, एवं 'उदार' (महती) एवं 'सार', अर्थात् श्रेष्ठ जो साधुता, उस प्रकार की साधुता के द्वारा, दूर की हुई दोनों लोकों की अपेक्षा से, भगवान्, अक्षय-आनन्द से परिपूर्ण हो रहे थे। अतएव, वृन्दावन की सीमा के मध्यभाग का आश्रय लेकर, [(**प्रकृष्टा दोषा रात्रिर्यस्मात् तथाभूते प्रदोषे समये**) रात्रि को विशेष सुन्दर बनानेवाले प्रदोष के समय, विराजमान होकर, तथा परिमाण में उज्ज्वल स्वरूपवाली, एवं अपने सङ्कल्प के द्वारा, कल्प के समान बनाई हुई बहुत-सी रात्रियों की अधिष्ठात्री देवियाँ, मूर्तिमती होकर, हर्षपूर्वक आगे खड़ी होकर, अपनी आज्ञा की प्रतीक्षा के अवसरवाली देखकर, श्रीकृष्णने, "अरी अनेक रात्रियों की अधिष्ठात्री देवियो ! तुम सब, सकल कलाओं से परिपूर्णता-वाली हो जाओ" इस प्रकार कहकर, विशेष रहस्य करने की इच्छा से युक्त होकर, अपने द्वारा करने योग्य समस्त केलिकला के 'कलाप' (समूह) के सम्पादन के लिये, अपनी आज्ञा के बिना भी, अभिप्राय को जानकर ही, जो अक्षीण अध्यक्षता, उस प्रकार की अध्यक्षता से परिश्रम से रहित, 'भगवती' (सर्वशक्ति-पूर्ण) अपनी योगमाया को, रासलीला के उपयोगी सभी कार्यों में नियुक्त करके, रमण करने को मन किया ॥१॥

उसके बाद, वे समस्त रात्रियाँ भी, विशेष सुखमय तेज से युक्त होकर, एवं महोत्सव से अतिशय उत्पन्न होनेवाली जो 'सुरभि', अर्थात् 'मनोज्ञता' (सुन्दरता) "**मनोज्ञे च सुगन्धौ च वाच्यवत् सुरभि स्मृतम्" इति विश्वः।** से युक्त 'सुरभि' (वसन्त), 'निदाघ' (ग्रीष्म), एवं शरत्कालीन शोभा से युक्त होकर, एवं अधिकरूप से 'भा' (कान्ति) की अधिकता के कारण, 'अपरिमित', अर्थात् परिमाण से रहित हो गई थीं, तथा (**न विद्यते परि सर्वतोभावेन मितं उपमा यासां ताः**) सर्वतोभाव से उपमा से रहित हो गई थीं, और उसके बाद, पूर्वोक्त तीनों ही ऋतुओं की सम्पूर्ण एवं सर्वोत्तम पुष्प आदि की शोभा भी, उन रात्रियों ने अङ्गीकार कर ली थी ॥२॥

उन्हीं तीनों ऋतुओं का क्रमशः, एक-एक श्लोक में, वर्णन करते हुए कहते हैं कि, मदमत्त कोकिल के कण्ठ का सुमनोहर शब्द, कानों के आनन्द को पूर्ण करता हुआ, प्रत्येक दिशा में प्रकाशित हो गया। एवं सुमधुर मकरन्द से शोभायमान, वासन्तीलता के गन्ध का बन्धुरूप एवं धीरे-धीरे चलनेवाला मलयानिल, अपनी गति का विस्तार करने लग गया [इस श्लोक में वसन्त का वर्णन हुआ है] ॥३॥

किञ्च, सरसि सरसि सारं सारमामोदमीयु-,र्मदकलकलहंसाः सालसाः सारसाश्च ।
विकचकुमुदिनीनां मण्डले गन्धलुब्धा, व्यधिषत रतिकेलिं चञ्चलाश्चञ्चरीकाः ॥५॥

### चन्द्रवर्णनम्

अथ सेवासमय-समयमानाऽऽदरोऽदरोच्छलत्-किरणः समुदियाय तुहिनकिरणः । स च प्रथमं कोपारुणमुखकमलायाः कमलायाः कपोलपोलकः कनकताटङ्क इव युवजनहृत्पटरङ्ग-कुण्डवलय इवाऽनङ्गरङ्गरञ्जकस्य, नभःकुण्डताण्डविता रसमयसमयनिश्चयघटिका घटिका-पात्रीव ताम्रमयी, भगवद्दिदृक्षयाऽक्षयामोदं पीतन-पीत-नवकान्तिकन्दलीकमुन्मुखं मुखं हरिहरिदङ्गनाया इव, कमलपरागरागपिञ्जरो राजहंस इव पूर्वदिक्सरसः, तत्कालकाल-पुरुषमथ्यमानगगनदध्युदध्युदितो नवनीतपिण्ड इव, सितपटमण्डप इव रश्मिरश्मिवितानित

---

एवं 'मल्लिका' (बेले की जाति का फूल, मोतिया) की लताओं के बिना खिले हुए कलिकारूप पुष्पसमूह का भली प्रकार पान करते हुए, उस पुष्पसमूह के ऊपर अपनी सुमधुर झङ्कार से अलंकृत होनेवाले, मदमत्त युवक भ्रमरगण, गुञ्जार करते हुए ऐसे प्रतीत होते थे, मानो गाढ़ी ग्रीष्मऋतु की शोभा के विहारमय उत्सव के शङ्खों को ही बजा रहे हों । यहाँपर दार्ष्टान्तिक में कलिकाओं का पान करना, एवं दृष्टान्त में शङ्खों के अग्रभाग में मुख रखकर बजाना, मत्तता का व्यञ्जक है [इस श्लोक में ग्रीष्म का वर्णन हो गया] ॥४॥

किंच मदमत्त कलहंस, एवं आलस्य से युक्त सारसपक्षी, प्रत्येक सरोवर में घूम-घूमकर आनन्दित हो गये । तथा गन्ध के लोभी चञ्चल भ्रमरगण, खिली हुई कुमुदिनियों के मण्डल के ऊपर, रतिक्रीडा करने लग गये [इस श्लोक में शरद् का वर्णन हो गया] ॥५॥

### चन्द्रमा का वर्णन

उसके बाद चन्द्रमा, भली प्रकार उदित हो गया । वह चन्द्रमा, भगवान् की रासलीला की सेवा के समय से, भली प्रकार आदर को प्राप्त हो रहा था, एवं उसकी किरण, किञ्चित् उछल रही थीं, मानो सेवा के शुभ अवसर को पाकर, वह रोमाञ्चित हो रहा था । उदय होते ही, वह चन्द्रमा पहले तो, प्रणयकोप से अतिशय मान करनेवाली; अतएव, अरुण मुखारविन्दवाली लक्ष्मीदेवी के कपोलमण्डलपर फैला हुआ, सुवर्णमय कुण्डल जैसा मालूम पड़ता था । पश्चात् अनङ्गरूप रंगरेज का, युवकजनों के हृदयरूप वस्त्र को रँगने के कुण्ड का 'वलय' (घेरा) जैसा प्रतीत हो रहा था । उसके बाद आकाशरूप कुण्ड में चलनेवाली, एवं रसमय समय का निश्चय करनेवाली ताम्रमयी 'घटिका' (घड़ी) के पात्र की तरह प्रतीत हो रहा था । उसके बाद लालिमा दूर हो जानेपर, 'हरि' (इन्द्र) की 'हरित्' (दिशा)रूप अङ्गना के मुख के समान प्रतीत हो रहा था, वह मुख भी, मानो भगवान् के दर्शन की इच्छा से अक्षय-आनन्द से पूर्ण था, एवं 'पीतन' (कुंकुम) के द्वारा पीली-पीली नवीन कान्तियों के अंकुर से युक्त था; अतएव, ऊपर की ओर उठ रहा था । उसके बाद बिल्कुल स्वच्छ हो जानेपर तो, वह चन्द्रमा, पूर्व-दिशा-रूप सरोवर के, कमलों की केसर से, पीले वर्णवाले राजहंस के समान प्रतीत हो रहा था । क्षणभर के बाद, तत्काल शीघ्रतापूर्वक कालरूप पुरुष के द्वारा, मथेजानेवाले आकाशरूप दधि के समुद्र से प्रगट होनेवाले माखन के गोले के समान प्रतीत हो रहा था । उसके बाद किरणरूप रस्सियों के द्वारा विस्तारित किया हुआ, वसन्तऋतु का, सफेद वस्त्रों के मण्डप जैसा प्रतीत हो रहा था । एवं जगत्रूप मण्डप में

ऋतुराजस्य, जगदण्डमण्डपस्थ-नभोविटङ्कस्य विटङ्कस्य समेधबलधवलपारावत इव, अविकल-कलङ्कशङ्कित-ताम्बूलप्रतिबिम्बः स्फटिकसम्पुटपुटक इव दिगङ्गनानाम्, नभोऽकूपारपार-मागन्तुमुद्यत इव सकलधौतकलधौतपोतः कालपोतवाणिजस्य, सपल्लवो राजतकुम्भ इव रजनीजनीमहोत्सवस्य, एकं हीरककुण्डलमिव कुतूहलहलधरस्य, अण्डमिव शरत्कीर्तिहंस्याः, मृणालोपधानमिव स्वमदोष्णकन्दर्पस्य, मालतीकुसुमगर्भक इव विदोषप्रदोषप्रभादेव्याः, पाञ्चजन्य इव उरीकृतविष्णुपदस्य विष्णुपदस्य, रजतातपत्रमिव मदनराजचक्रचक्रवर्तिनः, स्फटिकाज्यस्थालीव तमोऽभिचारचारवोत्पादकस्य यज्ञस्य, विकीर्णतरताराकारातुलमौक्तिक-पटलः शुक्तिसम्पुट इव गगनक्षीरनीरनिधेः, दर्पण इव शोभादेव्याः, चन्दनतिलकमिव रजनिरमण्याः, कर्पूरपूर इव लोकलोचनानाम्, एकं पुण्डरीकमिवाऽऽनन्दसरोवरस्य, हिण्डीरपिण्ड इव मधुरिमजलराशेः, सौध इव सौन्दर्यदेवतायाः, सैकतवलय इवाऽऽकाश-

---

स्थित आकाशरूप 'विटङ्क' (कपोतपालिका) के कबूतर के समान दिखाई दे रहा था, वह विटङ्क भी, विशिष्ट 'टङ्क', अर्थात् बन्धन से युक्त था (टकि बन्धने)। वह कबूतर भी, भली प्रकार बढ़नेवाले बल से युक्त था एवं सफेद था। चन्द्रमा के बीच की मलिनता को देखकर कहते हैं कि, वह चन्द्रमा, पूर्णकलङ्क की शङ्का से युक्त, ताम्बूल के प्रतिबिम्ब से युक्त, मानो दिशारूप अङ्गनाओं के स्फटिकमणि के पानदान की तरह प्रतीत हो रहा था। पानदान तो चल नहीं सकता; अतः, दूसरी प्रकार की उत्प्रेक्षा करते हुए कहते हैं कि, आकाशरूप समुद्र के पार आने को उद्यत हुए, कालरूप जहाज के व्यापारी के, सम्पूर्णरूप से धुले हुए चाँदी के जहाज के समान प्रतीत हो रहा था। एवं रात्रिरूप वधू के उत्सव के पल्लवों से युक्त चाँदी के घड़े की तरह प्रतीत हो रहा था। एवं कौतूहलरूप बलरामजी के, हीराओं से जड़े हुए एक कुण्डल की तरह प्रतीत हो रहा था। अथवा शरद्रूप देवी की कीर्तिरूप हंसिनी के अण्डे के समान प्रतीत हो रहा था। अथवा अपने मद से गरम हुए कामदेव के मृणालमय तकिये की तरह प्रतीत हो रहा था। अथवा दोषरहित प्रदोष की प्रभारूप देवी के केशों में धरी हुई मालती के पुष्पों की माला की तरह प्रतीत हो रहा था। अथवा विष्णु भगवान् के श्यामतारूप 'पद' (चिह्न) को अङ्गीकार करनेवाले 'विष्णुपद' (आकाश) के पाञ्चजन्य-शङ्ख के समान ही प्रतीत हो रहा था। अथवा कामदेवरूपी चक्रवर्ती राजा के चाँदी के छत्र के समान प्रतीत हो रहा था। अथवा अन्धकार को विनष्ट करने के लिये, अभिचार की सुन्दरता के उत्पादक यज्ञ की स्फटिकमणि की बनी हुई घृत की थाली की तरह प्रतीत हो रहा था। अथवा आकाशरूप क्षीरसमुद्र के, विशेष करके फैले हुए ताराओं के से आकारवाले, अनुपम मोतियों के समूहवाले सीपी के सम्पुट की तरह प्रतीत हो रहा था। मानो शोभारूप देवी का तो दर्पण ही था। मानो रात्रिरूप रमणी का चन्दन का तिलक ही था। मानो जनमात्र के नेत्रों की शीतलता का कारण, कर्पूर का प्रवाह ही था। आनन्दरूप सरोवर का तो, मानो एक सफेद कमल ही था। मधुरतारूप समुद्र का तो, मानो फेन का पिण्ड-सा ही प्रतीत हो रहा था। सुन्दरतारूपी देवी का तो, मानो राजमहल ही था। आकाशगङ्गा का तो, मानो बालुकामय पुलिनमण्डल ही प्रतीत हो रहा था। इस प्रकार आकार की समानता से, छब्बीस तरह से उपमा देकर, अब शब्द की समानता के द्वारा भी, दश प्रकार से उपमा देते हुए; कवि कहते हैं कि, मद से 'मुदित' (प्रसन्न) कोकिलों का समूह, जैसे सुमधुर कलकल ध्वनि से युक्त होता है, उसी प्रकार वह चन्द्रमा भी, समस्त कलाओं से परिपूर्ण था। एवं धर्ममय राजा, जिस प्रकार सुन्दर मण्डलमय देशविशेषों की शोभा से युक्त होता है, उसी प्रकार वह चन्द्रमा भी, सुन्दर मण्डलमयी

गङ्गायाः, मदमुदितकोकिलसमूह इव सकलकलः, पुण्यराज इव सुचारुमण्डलश्रीः, दाशरथिरिव सारस इव सलक्ष्मणः, भगवद्भक्त इव कुमुदामोदकः सन्तापहारकश्च, उपदेष्टेव सदोषधीशः, मदन इव रतिवर्धनः, विवेकीव अवनीतमोऽपहः, सुग्रीव इव ताराधीशः, समुद्र इव सदाहिमकरः करनिकरेण वृन्दावनं मार्जयामास ॥६॥

एवमुदित एव नभोमध्यमध्यवस्थाय स्थितश्च तरुतरुणगणानां चपलपलाशान्तरन्तरर्पितकिरणलव-लवनिपात-सहचरपलाशच्छायाऽच्छाऽऽयामशाबल्येन बल्येन प्रतितरुतलं वनशोभाचालनीकारश्चालनीकारणचतुर इव क्षणं तदा वनशोभासुभगम्भावुकभावुक आसीत् ॥७॥

ततश्च निविडोडुगणमुक्ताफलफलदम्बरवितानमध्यलम्बी वलद्विकिरणकिरणकेसर-

---

शोभा से युक्त था। एवं दशरथनन्दन श्रीरामजी, जिस प्रकार सुमित्रानन्दन लक्ष्मणजी के सहित ही रहते हैं; एवं 'सारस'-नामक पक्षी, जिस प्रकार अपनी 'लक्ष्मणा'-नामवाली स्त्री के सहित रहता है, उसी प्रकार वह चन्द्रमा भी, 'लक्ष्मण', अर्थात् कलङ्क के चिह्न से युक्त था **"हंसस्य योषिद् वरटा सारसस्य तु लक्ष्मणा" एवं "कलङ्काऽङ्कौ लाञ्छनं च चिह्नं लक्ष्म च लक्षणम्" इत्यमरः। कोः पृथिव्या एव मुदमामोदयति विस्तारयतीति स। चन्द्रपक्षे—कुमुदानि आमोदयतीति सः। सदोषां धियं बुद्धिं श्यति नाशयतीति सः, पक्षे—सदैव ओषधीशः शकन्ध्वादित्वात् पररूपम्।** भगवान् का भक्त, जिस प्रकार पृथ्वी के हर्ष को ही बढ़ाता रहता है, उसी प्रकार वह चन्द्रमा भी, 'कुमुद'-नामक पुष्पों को विकसित करके, प्रसन्न कर रहा था। एवं भगवद् भक्त, जिस प्रकार अपने दर्शनमात्र से, त्रिविध-ताप को दूर कर देता है, उसी प्रकार वह चन्द्रमा भी, दिन के सन्ताप को हर रहा था। सदुपदेश देनेवाला व्यक्ति, जिस प्रकार दोषयुक्त बुद्धि को विनष्ट कर देता है, उसी प्रकार वह चन्द्रमा भी, सदा ओषधियों का ही स्वामी था। एवं कामदेव, जिस प्रकार 'रति'-नामक अपनी पत्नी को, सौभाग्य से बढ़ाता रहता है, उसी प्रकार वह चन्द्रमा भी, गोपियों की श्रीकृष्ण में प्रीति ही बढ़ा रहा था। विज्ञानीजन, जिस प्रकार पृथ्वी के अज्ञानरूप अन्धकार को दूर करता रहता है, उसी प्रकार वह चन्द्रमा भी, पृथ्वीभर के अन्धकार को दूर कर रहा था। सुग्रीव, जिस प्रकार तारा का स्वामी था, उसी प्रकार चन्द्रमा भी, अनेक ताराओं का स्वामी था। एवं समुद्र, जिस प्रकार **(सदैव अहयः सर्पा मकराश्च यत्र सः। पक्षे— सदा हिमकरः शीतलकिरणः)** सदैव सर्प एवं मगरसमूह से युक्त रहता है, उसी प्रकार वह चन्द्रमा भी, सदैव शीतल किरणों से युक्त था। एवं पूर्वोक्त गुणविशिष्ट चन्द्रमा ने, अपनी किरणरूप करसमूह के द्वारा, श्रीवृन्दावन को मार्जित कर दिया ॥६॥

इस प्रकार वह चन्द्रमा, उदय होते ही, आकाश के मध्यभाग में उपस्थित होकर, स्थिर होकर, तरुण वृक्षगणों के चञ्चल पत्रों के भीतर-भीतर की ओर अर्पित की हुई किरणों के थोड़े-थोड़े भाग के गिराने के साथ, पत्ताओं की छाया के अच्छे विस्तार के सम्मेलन से, प्रत्येक वृक्ष के नीचे में सञ्चलन करके, वन की शोभा के चालनीकार बनकर, तात्पर्य—वृक्षों की सघनता के कारण, चन्द्रमा की सम्पूर्ण किरण तो, उनके नीचे नहीं आ पा रही थीं; अतः, पत्तों के बीच-बीच में, किरणों की जो बूंदें दिखाई दे रहीं थीं, वे चालनी के छिद्रों के समान मालूम पड़ रहीं थीं। अतः चन्द्रमा भी, मानो चालनी के चलाने में चतुर-व्यक्ति की तरह, वृन्दावन की शोभा के अनुकूल मङ्गल का विस्तारक हो गया था ॥७॥

इस प्रकार नीचे की शोभा का वर्णन करके, ऊपर की शोभा का वर्णन करते हैं, यथा—उसके

राजिरुचाऽमरोरुचामरोत्तमः सित इव, किंवा भावऽलिभावलितनभोमुक्तातपत्रस्य विगत-दण्डस्य मध्य-निस्यूतो धवलपट्टसूत्रपुण्डरीकबिम्ब इव विरराज ॥८॥

तमथ मथनो बकस्य कस्यचन शोभाविशेषस्य जनकं न कं रञ्जयन्तं जयन्तं सर्वतोभावेन भावेन दिगबलाबलाकर्षणकरैः करैर्धवलयन्तं बलयन्तं च मुदा भुवो वलयं निम्नोन्नतता-राहित्येन ताराहित्येन सौहित्येन हित्येन प्रीणयन्तं समालोक्य मालोक्यचरितो निखिलरमणी-सुहृदयं हृदयङ्गमां मुरलीं वादयामास ॥९॥

### वंशीध्वनि-वर्णनम्

सर्वाकर्षी यदपि युगपन्निस्वनः कृष्णवेणोः
कृष्णेच्छातस्तदपि समये श्रूयते कैश्चिदेव ।
आह्वाने वा खगमृगगवां मोहने वाऽङ्गनानां
यस्मिन् यर्हि प्रसरति मनस्तत्तदाऽसौ शृणोति ॥१०॥

---

बाद घने तारागणरूप मुक्ताफलों को फलित करनेवाले आकाशरूप चँदोवा के मध्यभाग का अवलम्बन करनेवाला वह चन्द्रमा, बलपूर्वक फैंकी जानेवाली अपनी किरणरूप केसरों की जो श्रेणियाँ, उनकी कान्ति के द्वारा, देवताओं के श्रेष्ठ चँवर के समान सफेद प्रतीत होकर, अथवा 'भाऽवलि', अर्थात् नक्षत्रश्रेणी, उस नक्षत्रश्रेणी की कान्तिसे युक्त, एवं दण्ड से रहित जो आकाशरूप मोतियों छत्र, का उस प्रकार के छत्रके मध्य में सिला हुआ, सफेद रेशमी डोराओं का जो सफ़ेद कमल का बिम्ब, मानो उस प्रकार के सफेद कमल के बिम्ब की तरह शोभा पाने लगा ॥८॥

उसके बाद बकासुर को मारनेवाले, एवं शोभा के कारण दर्शनीय चरित्रवाले, एवं समस्त रमणियों के निरपेक्ष हितकारी मित्रवर, वे ही, ये श्रीकृष्ण, उस चन्द्रमा को देखकर, 'हृदयङ्गम', अर्थात् सुमनोहर वंशी बजाने लग गये। वह चन्द्रमा, उस समय किसी अनिर्वचनीय शोभाविशेष का जनक हो रहा था; सभी को अनुरक्त बना रहा था; अतएव, चारों ओर से कान्ति की रक्षा करनेवाले भाव से सर्वोत्कर्ष से युक्त हो रहा था; एवं दिशारूप अबलाओं को, बलपूर्वक आकर्षित करनेवाली किरणों के द्वारा, भूमण्डल को सफेद बना रहा था; एवं हर्षपूर्वक प्रबल बना रहा था; तथा नीचे-ऊँचे भाव को छोड़कर, ताराओं का हितकारक बनकर, हितमयी तृप्ति के द्वारा, सभी को प्रसन्न कर रहा था (**सौहित्यं तर्पणं तृप्तिः इत्यमरः**) ॥९॥

### वंशीध्वनि का वर्णन

श्रीकृष्ण की वंशी का शब्द, यद्यपि एकसाथ ही सभीजनों का आकर्षक है; तथापि श्रीकृष्ण की इच्छा से, समयपर उसको, कुछ व्यक्ति ही सुन पाते हैं। क्योंकि पक्षी, मृग, एवं गोगण के बुलाने के समय, अथवा गोपाङ्गनाओं को मोहित करने के समय, श्रीकृष्ण का मन, जब जिसमें जाता है, उस समय उस वंशी के शब्द को, वही व्यक्ति सुन पाता है, दूसरा नहीं। अतएव, उस रासलीला के समय, गोपियों के माता-पिता, सास-ससुर, ननद आदि किसी ने भी, वह वंशी नहीं सुनी ॥१०॥

एकेनैव स्वरपरिमलेनैकदैवाङ्गनानां
मामेवाऽऽकारयति मुरलीत्येव यत्र प्रतीतिः ।
तज्जातीयेतर-परिचयाऽभाव-तन्मात्रगम्यां
रम्यारावां मधुरमथ तां वादयामास कृष्णः ॥११॥

अथ तेन वीचीतरङ्गरङ्गतामपहायाऽप्राकृततया स्वशक्त्या व्यापकेन भद्रमेव तासाम् ॥१२॥

उन्मूलितमिव हृदयं, बुद्धिः पीतेव पाटितेव धृतिः ।
आलोपितेव दृष्टिः, श्रवणपथप्राप्तिमात्रेण ॥१३॥

किञ्च, अतनि तनूनां कम्पन-,मरचि मतीनामथोन्मादः ।
अवितः केवलमासां, स्वमार्ग-सञ्चारसंस्कारः ॥१४॥

किञ्च, स हरिमुरलिकाया निस्वनोऽभूद् वधूनां,श्रवणसविधचारी मन्मथोन्माथकारी ।
अविकलकुलशीलाचारचर्याभिचारो, धृतिविघटनतन्त्रः कोऽपि मन्त्रः स्वतन्त्रः ॥१५॥

---

एक ही जनमनोहर स्वर के द्वारा, एक ही साथ अङ्गनाओं में यह प्रतीति होती थी कि, यह मुरली तो, केवल मुझ को ही बुला रही है। एवं वह मुरली, ऐसी विचित्र थी कि, जिसके बजते समय, उस प्रकार के दूसरे कोई भी शब्द, परिचय में नहीं आते थे। अतः, केवल मुरली का शब्द ही, अनुभव में आता था। उसका शब्द, बड़ा ही मनोहर था। श्रीकृष्ण, उसी मुरली को मधुरतापूर्वक बजाने लगे ॥११॥

उसके बाद वीची-तरङ्ग के रङ्ग के भाव को छोड़कर, अपनी 'अप्राकृत' (दिव्य) शक्ति के द्वारा व्यापक होनेवाले, अर्थात् प्रदेशविशेष की अवधि को छोड़कर, चारों ओर स्फूर्ति पानेवाले, उस मुरली के बाजे के द्वारा, उन गोपियों का मङ्गल ही हो गया ॥१२॥

उस वंशी की सुमधुर ध्वनि, गोपियों के कर्णमार्ग में आनेमात्र से, उन गोपियों का हृदय, मानो प्रफुल्लित-सा हो उठा। उनकी बुद्धि तो, मानो उस ध्वनि ने पी ली, मानो धैर्य भी, जड़ से उखाड़कर दूर फेंक दिया। एवं दृष्टि भी, मानो विशेष लुप्त-सी बना दी। अतएव, उन्होंने किसी प्रकार के प्रतिबन्ध की परवाह नहीं की ॥१३॥

किंच उस वंशीध्वनि ने, उन गोपियों के शरीरों में कम्पन विस्तारित कर दिया; तदनन्तर उनकी मतियों का उन्माद रच दिया; उस वंशीध्वनि ने, उन गोपियों के केवल अपने मार्ग के 'सञ्चार' (गमन) का संस्कार ही सुरक्षित रखा। तात्पर्य—उसकी शक्ति, अचिन्त्य है ॥१४॥

श्रीकृष्ण की वंशी का वह शब्द, गोपियों के कानों के निकट जाते ही, श्रीकृष्ण से मिलनरूप 'मन्मथ' (काम) के द्वारा उच्चाटन करनेवाला हो गया। क्योंकि, वंशी का वह शब्द, कोई ऐसा अनिर्वचनीय स्वतन्त्र मन्त्र है कि, धैर्य को तोड़ देना ही जिसका 'तन्त्र', अर्थात् विधि-बोधक आगमशास्त्र है। अतएव, सम्पूर्णरूप से कुल, शील, आचार की परिपाटी को, दूर भगाने में तो परमसमर्थ है ॥१५॥

किञ्च, अतिमृदु मधुरं च श्लक्ष्णसूक्ष्मं च तद् वै, निनदनपरिपाटीपाटवं श्रीमुरल्याः।
समजनि कुलपालीपद्मिनीनां विलोली-,करणकुशललीलोन्मत्तमातङ्गशीलम् ॥१६॥

तत्र सर्वतः साराधिकाया राधिकाया अपि तन्मुरलीरुतमपूर्ववदासीदासीददेव कर्णाऽभ्यर्णम् ॥१७॥

यतः, धैर्यध्वंस-विघूर्णन-प्रलपन-व्रीडान्त-धीविभ्रमै-
र्माध्वीकाऽऽचमनोत्सवायितमभूच्छ्रोत्रेण पीतं यदि।
एकं त्वत्र विशिष्यते भवति यत् तस्मिन् दृशोः शोणिमा
सोऽयं किन्तु दृगम्बुनैव पतता निर्धौत एवाऽभवत् ॥१८॥

किञ्च, किं हर्षस्येव हर्षो रह इव रहसः किं महो वा महस्य
श्रीकृष्णाऽग्रप्रयाणोत्सव-रभसविधेः किं त्वरेव त्वरायाः।
प्रत्येकं स्व-स्व-नामश्रुति-सरसहृदां तत्र कन्यागणानां
वंशीध्वानः स आसीदभिलषितपथस्यातिदूरोऽप्यदूरः ॥१९॥

---

श्रीमुरली के बजने की परिपाटी का जो चातुर्य है, वह निश्चय ही, अतिशय कोमल एवं मधुर है, एवं 'श्लक्ष्ण' (स्निग्ध) है, एवं 'सूक्ष्म' (बहुत पतला) है। इतनेपर भी, मुरली का वह चातुर्य, अपने कुल की रक्षा करनेवाली गोपीरूप श्रेष्ठाङ्गनाओं को चञ्चल करने में कुशल, लीला से उन्मत्त गजेन्द्र के स्वभाववाला हो गया। [यहाँपर अतिशय कोमलता आदि गुण से युक्त मुरली के बजाने की परिपाटी के चातुर्य में, मत्त-मातङ्गका-सा स्वभाव आ जाने से, कठोरता, उग्रता, अधिकता, स्थूलता आदि उसके विरोधी धर्मों के आ जाने से 'विरोधालङ्कार' सिद्ध हो गया] ॥१६॥

उसमें भी, सब ओर से सारांश से अधिक, श्रीमती राधिका के भी, कानों के निकट नेक प्राप्त होते ही, वह मुरलीध्वनि, अपूर्व की भाँति हो गई ॥१७॥

क्योंकि कान के द्वारा, उसका जब पान कर लिया, तब तो वह ध्वनि, धैर्य का ध्वंस, विशेष घूम घुमेर आना, अनर्थक वचनों का प्रयोग करना, लज्जा का नाश, बुद्धि का विभ्रम, इत्यादि कारणों से तो, 'माध्वीक' (दाख से बनी हुई शराब) के आचमन के उत्सव के समान हो गई थी। किन्तु, इस वंशी-ध्वनि के आचमन करने में, एक विशेषता है कि, उस शराब के आचमन करने में तो, नेत्रों में लालिमा हो जाती है, इसके आचमन में वह लालिमा नहीं होती। क्षणभर विचारकर, कवि बोले कि, कोई विशेषता नहीं है, नेत्रों में वह लालिमा तो, मानो इसके आचमन में भी हुई। किन्तु वह लालिमा तो, मानो इस वंशीध्वनि के आचमन करने के साथ-साथ गिरते हुए नेत्रजल के द्वारा ही, अर्थात् प्रेमाश्रु के द्वारा ही धुल गई ॥१८॥

इस प्रकार प्रायः मध्या एवं प्रगल्भारूप परोढा गोपियों की विमुग्धता कहकर, कन्याओं की विमुग्धता कहते हैं—किंच, वंशी का वह सुमधुर शब्द, मानो हर्ष का भी हर्ष था क्या ? अर्थात् वंशी के उस लोकोत्तर शब्द ने, पहले हर्ष को ही प्रफुल्लित कर दिया, फिर उसी हर्ष ने, मानो उन गोपकन्याओं को हर्षित कर दिया। तात्पर्य—उस वंशी के शब्द के सुनते ही, उन गोपकुमारियों के मन में, ऐसा हर्ष

### गोपीनामभिसार-वर्णनम्

**एवमेकसूत्रगुम्फनकृतप्रपञ्चाः पञ्चालिकावितय इव समसमयसमानकृतयो ज्ञानकृतयोगरहिताः परस्पराऽपराहतवासना अपि परस्पराऽपराज्ञातगमनोद्यमा नोद्यमाधारयितुं क्षमास्ताः कृष्णग्रहग्रस्ता इव, द्योतो द्योतोज्ज्वला निर्जलधरा धरामागत्य गत्यनवस्थे नवस्थेमनि प्रेमणि विशृङ्खलाश्चपला इव, बलवता बतानुरागसमीरणेरणेन विभज्य चालिताः कनकलता इव, उत्साहसोत्साह-सोसूच्यमानेन सम्भ्रमभ्रमदनेकपेनोन्मथिताः स्थलकमलिन्य इव, उत्कण्ठादेवता वतारिता इव, व्रजपुरतः पुरतः पुरतो निष्क्रान्ताः ॥२०॥**

---

उत्पन्न हो गया कि, वह शङ्का, मति, 'अवहित्था' (आकार छिपाना) इत्यादि विरोधी सञ्चारीभावों के द्वारा भी, रोका नहीं जा सका। अथवा वह शब्द, रहस्य का भी रहस्य था क्या ? अथवा उत्सव का भी उत्सव था क्या ? अथवा श्रीकृष्ण के आगे जाने के महोत्सव के हर्ष की जो विधि, उस विधि की, मानो शीघ्रता की भी शीघ्रतारूप था क्या ? एवं प्रत्येक ही अपने-अपने नाम के श्रवण करने से, सरस हृदय-वाली कन्यागणों के लिये तो, वंशी का वह शब्द, अभिलषित मार्ग के अत्यन्त दूर होकर भी, अर्थात् "उस वंशी के सुमधुर शब्द को, हम सब, कब सुन पायेंगी ?" इस प्रकार के मनोरथ के भी दूर होकर अतिशय निकटवर्ती बन गया ॥१९॥

### गोपियों के अभिसार का वर्णन

इस प्रकार व्रज की वे गोपियाँ, श्रीकृष्णरूप ग्रह से ग्रस्त-सी होकर, व्रज के प्रत्येक पुर से, आगे से भी आगे की ओर निकलकर चल दीं। उस समय वे गोपियाँ, एक सूत्र में गूँथने से किये हुए विस्तार-वाली, गुड़ियाओं की श्रेणियों की तरह, एक समय में ही, समान व्यापारवाली होकर, ज्ञान के द्वारा किये हुए संयोग से रहित होकर; अतएव, वे, आपस के गमन के उद्योग को भी नहीं जान रही थीं। यदि कोई कहे कि, उस समय उन गोपियों के लिये, अपने पक्ष एवं दूसरे पक्ष के, इष्ट-अनिष्ट के साधक-बाधक भावों का 'अज्ञान' (न जानना) ही मङ्गलमय है, सो बात नहीं है; क्योंकि, उस समय परमानन्द के सम्मेलन से, उनके उस प्रकार के भाव ढक चुके थे। अतएव वे, परस्पर की वासना का आक्रमण नहीं कर रही थीं, अर्थात् एक, दूसरी को, श्रीकृष्ण के निकट जाने से रोक नहीं रही थी। क्योंकि, वे, इस प्रकार की होनेपर भी, श्रीकृष्णरूप ग्रहसे ग्रस्त-सी हो रही थीं, **(अतस्तेन श्रीकृष्णेन नोद्यं 'शीघ्रमागच्छत' इति मुरल्या प्रेर्यमेव आ सम्यग् धारयितुं क्षमाः समर्थाः)** अतएव, उन श्रीकृष्ण के द्वारा "तुम सब, शीघ्र ही चली आओ।" इस प्रकार मुरली के द्वारा प्रेरित करने योग्य समाचार को ही, भली प्रकार धारण करने को समर्थ थीं। **(द्योतः आकाशाद् धरामागत्य निर्जलधरा मेघरहिताः, चपला विद्युत इव द्योतेन प्रकाशेन उज्ज्वलाः "प्रकाशो द्योत आतपः" इत्यमरः। गत्या अनवस्थे अवस्थितिर्मर्यादा तद्रहिते दुष्पारे इत्यर्थः। नवः स्थेमा स्थैर्यं यस्य तस्मिन् प्रेमणि विशृङ्खला शृङ्खलारहिताः सम्पूर्ण-प्रवेशवत्य इत्यर्थः)** एवं वे गोपियाँ, मानो आकाश से पृथ्वीपर आ कर, मेघ से रहित बिजलियों की तरह, प्रकाश से उज्ज्वल प्रतीत हो रही थीं; एवं मर्यादा से रहित, अर्थात् अपार, एवं नवीन स्थिरता से युक्त प्रेम में, शृङ्खला से रहित, अर्थात् सम्पूर्णरूप से प्रविष्ट थीं। अतएव, हर्ष से प्रबल अनुरागरूप वायु की प्रेरणा से, मानो विभाग करके चलाई हुई, कनकलताओं के समान प्रतीत हो रही थीं। एवं ऊँचे साहस के देनेवाले उत्साह के द्वारा, विशेष सूचित होनेवाले, एवं 'संभ्रम' (आवेग) से घूमनेवाले 'अनेकप' (हाथी) के द्वारा उन्मथित

**कनकप्रभा इव मरुदाधूनिता नितान्तमहसो महसोसूयमानोज्ज्वलया: सञ्चारिण्यो दीपकलिका इव, अनुरागरागवेपमानाऽपमानाशङ्कास्त्वरया रयालोलकुण्डलाऽकुण्डलावण्याः युगपदेकपदे कमनीये कृताभियोगास्तस्मिन्नेव मुरलीध्वन्यध्वन्यनुसस्रु: ॥२१॥**

**तत्र च तासामनेकप्रकारतया प्रसिद्धौ सिद्धौषधिवत् काश्चिदनूढा नूढाज्ञाः पित्रोर्मुदं सदोहयन्त्यो दोहयन्त्यो गास्तद्दोहनं विहाय विहायसेव ययुः ॥२२॥**

**काश्चित्तथैव ता बताऽलमधिश्रयणीमधि श्रयणीयं संयावकमारोपितमनवतार्य न वतार्यतमेनौत्कण्ठ्येन निर्ययुः ॥२३॥**

---

की हुई, स्थल-कमलिनियों की तरह प्रतीत हो रही थीं, मानो अवतार लेनेवाली उत्कण्ठा की अधिष्ठात्री देवता ही प्रतीत हो रही थीं; अर्थात् मूर्तिमती उत्कण्ठा ही प्रतीत हो रही थीं ॥२०॥

इस प्रकार पुर से निकलकर, जब वे गोपियाँ, मार्ग में एकत्रित हो गईं, तब सभी की कान्ति के सम्मेलन से सुशोभित होनेवाली, उनकी दूसरी प्रकार की उत्प्रेक्षा करते हुए, कवि कहते हैं कि, वायु के द्वारा कम्पित की हुई सुवर्ण की प्रभा की तरह, महान् तेजवालीं एवं तेज के द्वारा ही उत्पन्न होनेवाली उज्ज्वलता से युक्त, वे गोपियाँ, मानो चलने-फिरनेवाली दीपकों की कलिकाओं के समान प्रतीत हो रही थीं। (**अनुरागस्य रागस्तैक्ष्ण्यं तस्माद् वेपमाने कम्पमाने इव अपमानाशंके निन्दाभये यासां ताः। रयेण वेगेन आलोलाभ्यां विशेषचञ्चलाभ्यां कुण्डलाभ्यां अकुण्डानि अविक्लवानि लावण्यानि यासां ताः 'कुडि वैक्लव्ये' युगपदेकदैव कमनीये एकस्मिन् पदे स्थाने श्रीकृष्णे कृतोऽभियोगोऽभिसन्धिर्याभिस्ताः**) एवं वे गोपियाँ, अपने लोकोत्तर अनुराग की तीक्ष्णता से, काँपते हुए से अपमान एवं आशङ्का से रहित होकर, एवं चलने की शीघ्रता के वेग से विशेष चञ्चल हुए कुण्डलों के द्वारा, अखण्ड-लावण्य से युक्त होकर, एक ही समय, परममनोहर श्रीकृष्णरूप एक ही स्थान में, मन का अभिनिवेश करके; अथवा श्रीकृष्ण को ही लक्ष्य बनाकर, केवल उस मुरली की ध्वनि के मार्ग की ओर ही अनुसरण करने लग गईं ॥२१॥

इस प्रकार सामान्यरूप से, गोपियों के अभिसार की शोभा का वर्णन करके, पुनः अनेक प्रकार के भेदोंवाली गोपियों के अभिसार को, अनेक प्रकार की क्रियाकलाप के त्यागपूर्वक, विशेषरूप से वर्णन करते हैं, यथा—उन गोपियों में भी अनेक भेद, प्रसिद्ध हैं। कुछ तो 'ऊढा' (विवाहिता), 'अनूढा' (अविवाहिता कन्या) हैं। एवं श्रीराधिका आदि कुछ गोपियाँ, नित्यसिद्धा है; एवं कुछ साधनसिद्धा हैं। कुछ श्रुतिरूपा है, कुछ ऋषिरूपा हैं, कुछ गोपकन्याएँ हैं, कुछ देवकन्याएँ हैं। मानुषी, कोई भी नहीं हैं। पद्मपुराण में कहा भी है कि—"**गोप्यस्तु श्रुतयो ज्ञेया ऋषिजा गोपकन्यकाः। देवकन्याश्च राजेन्द्र ! न मानुष्यः कथंचन ॥**" इस प्रकार कुछ कन्यारूप जो गोपियाँ हैं वे सिद्ध-औषधियों की तरह, निश्चयरूप से, माता-पिता की आज्ञा को धारण करनेवाली थीं। अतएव "हमारे माता-पिता को किस प्रकार सुख हो" इस प्रकार की तर्कना भी, सदैव करती रहती थीं। अतएव, उस समय भी गो-दोहन करवा रही थीं; किन्तु, वंशी की ध्वनि के वशीभूत होकर, माता-पिता को दोहन करते समय दोहनी देना, दुग्ध ग्रहण करना, बछड़ा छोड़ना, इत्यादिरूप उस गो-दोहन के कर्म को छोड़कर, मानो आकाशमार्ग से ही उड़कर चल दीं ॥२२॥

उसी प्रकार से कन्यारूप से प्रसिद्ध कुछ गोपियाँ, विस्मय की बात यह है कि, वे, विशेष करके चूल्हेपर रखे हुए; अतएव 'श्रयणीय', अर्थात् कलछी आदि के द्वारा चलाकर, सेवन करने योग्य 'संयावक'

काश्चिदपराः कौतुकोपरि परिवेषयन्त्यो गवेषयन्त्यो गमनपथमेव परिवेषणमपहाय हा यत्नेनैव निर्जग्मुः ॥२४॥

काश्चन ता इतरा इतराऽपत्यानि कौतुकेन केनचित् गव्यं पयः पाययन्त्यो द्रुतमेव तान्यपत्यान्यपहाय भूमौ दुद्रुवुः ॥२५॥

काश्चन पूर्वमुनिरूपा रूपान्तरमासाद्य निराकुलगोकुलगोचरा गोपवधूतां धूतांहस्त्वेन प्राप्य पतिमत्यो मत्योढकृष्णानुरागाः पतीन् शुश्रूषमाणास्तदपि पतिशुश्रूषणमपहाय हायनाऽधिकमेव तं क्षणं मन्यमाना निश्चक्रमुः ॥२६॥

काश्चन ता अभ्यवहरन्त्यो हरन्त्यो हृदयमन्योन्यपरिहासेन झटिति तमभ्यवहारं हारं हारमेव निरगुः ॥२७॥

अथ यथाश्रुति श्रुतिरूपा अपि सखीभिरनुलिप्यमानैकस्तनाः स्तनान्तराऽनुलेपपक्षाऽपक्षालनेनैव द्रुततरं बहिरीयुः ॥२८॥

---

(हलवा) को न ऊतारकर, (**न वतार्यतमेन अवतारयितुमशक्यतमेन अवेत्यस्याऽकारलोपः, एवंभूतेन औत्कण्ठ्येन**) किसी प्रकार भी न उतारी जाने योग्य उत्कण्ठा के कारण, घर से बाहर निकल चलीं ॥२३

और दूसरी कुछ गोपियाँ, भोजन परोस रही थीं। वे, वंशी के श्रवणमय कौतुक के बाद, उस परोसने के काम को छोड़कर, एवं भोजन करनेवाले गुरुजनों की मण्डली में से निकलना कठिन समझकर, हाय ! वहाँ से गमन के मार्ग को ही ढूँढ़कर, प्रयत्नपूर्वक ही वहाँ से निकल गईं ॥२४॥

एवं उन्हीं गोपियों में से, कन्यारूप कुछ गोपियाँ, दूसरी गोपियों के बालकों को, किसी कौतुक से गैया का दूध पिला रही थीं, वे भी, वंशी को सुनते ही, उन बालकों को भूमिपर ही छोड़कर, अर्थात् पलङ्गपर बैठाने के विलम्ब को न सहकर, शीघ्र ही श्रीकृष्ण की ओर दौड़ पड़ीं ॥२५॥

एवं पहले दण्डकारण्य के मुनिरूपा जो कुछ गोपियाँ थीं, वे स्त्री के स्वरूप को प्राप्त करके, आकुलता से रहित गोकुल में आ कर, भक्ति के विरोधी विघ्नरूप पापों के दूर हो जाने से, गोपियों के भाव को प्राप्त करके, पतियोंवाली होकर भी, बुद्धि से श्रीकृष्ण के अनुराग को धारण करके, पतियों की सेवा में तत्पर थीं। पतियों की सेवारूप उस कर्म को भी छोड़कर, उस एक क्षण को भी, एक वर्ष से अधिक मानती हुईं, घर से सहसा निकल पड़ीं ॥२६॥

एवं मुनिरूपा उन्हीं गोपियों में से, कुछ गोपियाँ, भोजन कर रही थीं, एवं परस्पर के परिहास के द्वारा, मन को भी हर रही थीं; उस भोजन को भी झटपट छोड़-छोड़कर, घर से बाहर निकल पड़ीं ॥२७॥

उसके बाद श्रुतिरूपा जो गोपियाँ थीं, वे भी, (**श्रुतिमनतिक्रम्य यथाश्रुति**) श्रुति के भाव को न छोड़कर, व्रज में गोपी रूप से अवतीर्ण हो गई थीं। श्रीकृष्ण की वंशी के बजने के समय, उनकी सखियों के द्वारा, उनके एक-एक स्तनपर ही, चन्दन के द्वारा चित्रकारी की जा रही थी। दूसरे स्तनों के ऊपर 'अनुलेपन' (चित्रकारी) करने के पक्ष में, उसको पहले धोने के बिना ही, अर्थात् श्रीकृष्णमिलन में

काश्चन ता एवाङ्गसंस्कारकारणमुद्घाटितकञ्चुलिकयाऽऽलिकया मृज्यमानतनवो नवोत्तमवयसस्तथैव तदसंस्कारं कारं कारमेव निर्याताः ॥२९॥

नित्यसिद्धाः सिद्धानुरागास्तु वस्त्राभरणविपर्यासपर्यासक्तिसुशोभव्यग्रा भव्यग्रामरूपाः सुरूपाः सुतरामेवाऽऽसन् ॥३०॥

तथा हि— हारं श्रोणितटे मणीन्द्ररसना वक्षोजयोर्नूपुरे
दोष्णोरङ्गदमङ्घ्रिपद्मयुगले केशेषु नीवेर्मणिम् ।
नीवौ केशमणिं दधुर्मृगदृशो मन्ये प्रमोदोदया-
दङ्गान्येव परस्परं विदधिरे हर्षप्रसादोत्सवम् ॥३१॥

अक्ष्णोरेकमनञ्जितं चरणयोरेकोऽभवल्लाक्षया
रक्तः कुङ्कुमकर्दमेन कुचयोर्नैकः समालेपितः ।
स्वाभिः कान्तिभिरेव हन्त सुदृशामेतानि गाढं बभु-
र्लाभोऽयं तु विशेष एव यदियं रागोदयव्यञ्जना ॥३२॥

---

विलम्बप्रद होने से, पहले स्तन की अधूरी चित्रकारी को छोड़कर एवं चित्रकारी के लिये, दूसरे स्तन का प्रक्षालन भी न करके, अतिशय शीघ्र ही भवन से बाहर निकल पड़ीं ॥२८॥

एवं श्रुतिरूपा उन गोपियों में से, नवीन उत्तम अवस्थावाली जो गोपियाँ थीं, उनके अङ्गों के तेल लगाना, उबटन करना, पश्चात् स्नान कराना आदि संस्कार के निमित्त, अपनी-अपनी सखी के द्वारा चोली को उतार कर, उनके शरीरों का मार्जन आदि हो रहा था, उस संस्कार को स्नानादि के बिना अधूरी अवस्था में कर-करके ही निकल पड़ीं ॥२९॥

इस प्रकार साधनसिद्धा गोपियों के उस-उस प्रकार के प्रेम के द्वारा, लौकिक, वैदिक, दैहिक-ों की उपरामता दिखाकर, नित्यसिद्ध गोपियों के प्रेम की दशा, 'कैमुत्यन्याय' से वर्णन करते हुए, वि कहते हैं कि, स्वतःसिद्ध अनुरागवाली नित्यसिद्धा गोपियाँ तो, वस्त्र, एवं आभरणों के विपरीतरूप से धारण करने से, अर्थात् दूसरे अङ्ग के वस्त्र-भूषण आदि को, दूसरे अङ्ग में धारण करने से होनेवाली सुन्दर शोभा से व्यग्र होकर, मङ्गल की समूहरूप होकर, अतिशय सुन्दर रूपवाली ही हो गईं ॥३०॥

देखिये, मृगलोचना उन गोपियों ने, गले के हार को कटितटपर धारण कर लिया। एवं कटितट में धारण करने योग्य, श्रेष्ठ मणियों से जड़ी हुई करधनी को गले में पहनकर, दोनों स्तनों के ऊपर धारण कर लिया। एवं चरणों में धारण करने योग्य नूपुरों को भुजाओं में, एवं भुजाओं में धारण करने योग्य बाजूबन्द को, दोनों चरणकमलों में धारण कर लिया। एवं 'नीवी' (नारा) की मणि, केशों में धारण कर ली, एवं केशों में धारण करने योग्य मणि, 'नीवी' (नारा) में धारण कर ली। मैं तो, इन बातों से यह समझता हूँ कि, वंशी को सुनकर, हर्ष की उत्पत्ति हो जाने से, गोपियों के अङ्ग ही, मानो परस्पर में हर्ष की प्रसन्नता का महोत्सव मनाने लग गये ॥३१॥

दोनों नेत्रों में से, एक नेत्र, बिना ही अञ्जन के रह गया। दोनों चरणों में से, एक ही चरण, लाख के द्वारा रँगा हुआ था। एवं दोनों स्तनों में से, एक स्तन, केसर के लेप से पोता ही नहीं था। हर्ष की बात तो यह है कि, मृगनयनी उन गोपियों के, वे समस्त अङ्ग, अपनी स्वाभाविकी कान्तियों के द्वारा

कासाञ्चन— उत्तरीयमपि चाऽन्तरीयता-,मन्तरीयमपि चोत्तरीयताम् ।
यज्जगाम किमभूत् परस्परं, पूजनं तदिव नूनमङ्गयोः ॥३३॥

किञ्च, श्रोणीभरस्खलितकाञ्चनकाञ्चिदाम, मञ्जीरहीरशिखरानुषजद्गुणाग्रम् ।
कर्षन्त्य एव कतमा विबभुर्व्रजन्त्यो, मातङ्गिका इव विश्रृङ्खलशृङ्खलाग्राः ॥३४॥

किञ्च, प्रस्थानवेगशिथिलां करकुड्मलेन, धृत्वैव नीविमपरा चपलं चलन्ती ।
तत्कालनाभिविवरोदयदब्जकोषां, नारायणस्य वपुषः सुषमां विजिग्ये ॥३५॥

कृत्वैकपादकमलेऽनुचरीकृतार्द्र-,लाक्षारसैः सरणिमेकत एव शोणाम् ।
यान्त्या कयाचन हरार्धशरीररूपा, शैलाधिराजतनया नितरां विजिग्ये ॥३६॥

काचिद् व्यराजत वधूरनुकूलवात-,धूतोत्तरीयसिचयाञ्चलमाचलन्ती ।
सञ्चारिणी स्वयमनङ्गरहः-पताका-,लक्ष्मीरिवोत्तमशरीर-परिग्रहेण ॥३७॥

---

ही सुशोभित हो गये थे; किन्तु, उन अङ्गों को विशेष लाभ तो, यही हो रहा था कि, श्रीकृष्ण के द्वारा स्वयं अनुभव करने योग्य, इस प्रकार के अनुराग के उदय की 'व्यञ्जना' (प्रकाश) हो रही थी ॥३२॥

एवं किन्हीं गोपियों के ऊपर के अङ्गों में पहनने योग्य 'उत्तरीय' (ओढ़नी आदि) वस्त्र, नीचे पहने योग्य 'अन्तरीय' (धोती, साड़ी, पेटीकोट) के भाव को प्राप्त हो गया; एवं धोती या साड़ी आदि वस्त्र, ऊपर पहने योग्य ओढ़नी आदि वस्त्र के भाव को प्राप्त हो गया; अर्थात् ऊपर के अङ्गों के वस्त्र, नीचे के अङ्गों में; एवं नीचे के अङ्गों के वस्त्र ऊपर के अङ्गों में जो स्वतः पहुँच गये, इससे यह भाव प्रतीत होता है, मानो उन दोनों अङ्गों का, परस्पर में 'पूजन' (मित्रतामय सम्मान) ही हो गया क्या ? ॥३३॥

किंच कुछ गोपियाँ तो, अपनी कटी के भार से, फिसली हुई सुवर्णमयी करधनी की रस्सी को, जिसके डोरे का अग्रभाग नूपुर में जड़े हुए हीरा के शिखर का, मानो आलिङ्गन कर रहा था, उसको खींचते-खींचते ही जाती हुई उस प्रकार शोभा पा रही थीं कि, जिस प्रकार बन्धन से रहित 'शृङ्खल' (साँकल) के अग्रभाग को घसीटकर चलती हुई अनेक हथिनियाँ शोभा पाती हों ॥३४॥

किंच श्रीकृष्ण की ओर प्रस्थान के वेग से, शिथिल हुई 'नीवी' (नारा) की गाँठ को, अपने करूप कलिका से पकड़कर, अर्थात् अपने हाथ के द्वारा पकड़कर, चञ्चलतापूर्वक चलती हुई किसी दूसरी गोपी ने, उसी समय नाभि के छिद्र से उत्पन्न हुए कमल के कोष से युक्त श्रीनारायण के शरीर की परमशोभा को जीत लिया; अर्थात् अपनी नाभि के ऊपर, अपने नारा के डोरा को पकड़कर, धरे हुए अपने करकमल की शोभा के द्वारा, श्रीनारायण के शरीर की शोभा जीत ली ॥३५॥

एवं कोई गोपी तो, अपने बायें-चरणकमल में, अपनी सेविका के द्वारा लगाये हुए, गीले लाक्षारसों के द्वारा, मार्ग को एक ओर ही लालवर्ण का बनाकर चल रही थी। उस गोपी ने तो, शिवजी की, अर्ध शरीररूपा पार्वती ही, मानो विशेष रूप से जीत ली; अर्थात् शिवजी के आधे शरीर में बाईं ओर पार्वती का निवास है। अतः, बायें-चरण में ही लाख का रस लगा हुआ है, दाहिने में नहीं। अतः, अपने बायें-चरण में ही गीला महावर रचाकर, चलनेवाली गोपी ने, शिवजी की अर्धाङ्गिनी, पार्वती को जीत लिया ॥३६॥

कोई गोपी तो, अनुकूल वायु के द्वारा कम्पित अपनी ओढ़नी आदि वस्त्र को धारण करके चलती हुई, उस प्रकार शोभा पा रही थी कि, जिस प्रकार उत्तम शरीर को धारण करके, अनङ्ग के रहस्य की पताका की शोभा, स्वयं सुशोभित हो रही हो ॥३७॥

**किञ्च, कस्याश्चन —**

**एकाङ्घ्रिपङ्कजतले विनिवेशितस्य, विच्छिन्न एव निनदोऽजनि नूपुरस्य ।**
**मूकेन साकमतिवादिनि वावदूके, वादः परं भवति हि प्रतिवादहीनः ॥३८॥**

**किञ्च,** **वामे दोष्णि दधेऽङ्गदं कतमया नाऽन्यत्र यत्सम्भ्रमात्**
**सौभाग्यातिशयप्रकाशनकृते तद् वै जयश्रीरभूत् ।**
**तेनाऽङ्गान्यखिलानि संशुशुभिरे तस्या न दिव्यौषधेः**
**शाखाद्योतनतः समस्तवपुषः किं जायते द्योतनम् ॥३९॥**

**किञ्च,** **कर्णाभ्यां यदपि श्रुतः स मुरलीक्वाणः कलानां निधे-**
**र्वामं काञ्चन-कुण्डलेन तदपि प्रानर्च कर्णं परा ।**
**दोषोऽस्या न स एष किन्तु मुरलीक्वाणस्य तस्यैव यत्-**
**चित्तस्य भ्रमणं चकार सुतनोर्गन्तुं च तेने त्वराम् ॥४०॥**

---

किंच किसी गोपी के, अपने एक ही चरणकमल में, धारण किये हुए नूपुर का जो शब्द हो रहा था, वह छिन्नभिन्न ही हो रहा था। क्योंकि, गूंगे-व्यक्ति के साथ, अतिशय बोलनेवाले बातूनी-व्यक्ति का जो वाद, अर्थात् बोलना है, वह बोलना, केवल 'प्रतिवाद' (प्रत्युत्तर) से रहित ही होता है, यह बात प्रसिद्ध है ॥३८॥

किंच किसी गोपी ने, अपनी वाम-भुजा में ही बाजूबन्द धारण किया था; किन्तु, चलने की हड़बड़ी से, दूसरे हाथ में नहीं। किन्तु, वह अकेला ही बाजूबन्द, उसके अतिशय सौभाग्य को प्रकाशित करने के लिये, 'विजय श्री', अर्थात् उत्कर्ष की सम्पत्तिरूप ही हो गया था। लोक में भी शूरवीरता आदि के अहङ्कारवालों के एक ही कङ्कण आदि आभूषण देखा जाता है। जैसे प्रबल बलशाली श्रीबलदेवजी भी, एक ही कुण्डल धारण करते हैं। वह, उनकी मुख्य वीरता का ही व्यञ्जक है, उससे शोभा की हानि नहीं है। अतएव, उस गोपी के उस एक ही बाजूबन्द के द्वारा, सारे ही अङ्ग भली प्रकार सुशोभित हो गये। क्योंकि, दिव्य-औषधि की एक शाखामात्र के प्रकाशित हो जाने से, समस्त शरीर का प्रकाशन नहीं होता है क्या? अपितु, होता ही है ॥३९॥

किंच सकल कलानिधि श्रीकृष्ण की वंशी का वह शब्द, यद्यपि दोनों ही कानों ने सुना था, केवल अकेले बायें ही कान ने नहीं; अतः, पारितोषिक का लाभ भी, दोनों को ही मिलना उचित था; तथापि, किसी दूसरी गोपी ने, सुवर्णमय कुण्डल के द्वारा, बायें-कान का ही सम्मान कर दिया। यह विषमतारूप दोष, इस गोपी का नहीं है; किन्तु, वह तो, उस वंशी के शब्द का ही है। क्योंकि, उस सुन्दरी के चित्त का भ्रमण, एवं श्रीकृष्ण के निकट जाने की शीघ्रता का विस्तार भी तो, उसी ने किया था; अर्थात् इस गोपी के चित्त को घुमाते हुए, वंशी के उस शब्द ने, जिस-जिस अङ्ग के लिये, जो-जो वस्तु दिलवाई, इस गोपी ने भी, उस-उस अङ्ग को, वही-वही वस्तु, पुरस्काररूप में दे दी। अतः, इसका कोई दोष नहीं है। इस समय तो, सब कुछ कर्ता-कारयिता वंशी का शब्द ही है ॥४०॥

एवं विहाय निजनिज-भवनं वनं जिगमिषूणामिषूणामानङ्गीनां पराक्रमेण क्रमेण वर्धमानमानसविकाराणां काराणां चिरसङ्गाद्विमुक्तानामिव पथि पथि मिलितानामितरेतरं तरङ्गितोत्कण्ठया कण्ठयातजीवनानामिव तदानीममूदृशाममू दृशामतिचपलताचकितते तते तासामेव निजनाथसङ्गममहामहारम्भे दरदलदिन्दीवरवरदलमयीं कुसुमवृष्टिमिव तेनाते। तेनाऽऽतेने च मङ्गलमङ्गलक्ष्मीणामिव निराबाधम् ।।४१।।

एवमितरेतरेहितविभागच्छं गच्छन्तीषु तासु पतिभिर्मुनिपूर्वाः पूर्बाह्ये न्यरोधिषत। पितृभिः कुलकन्याः कुलकन्यायेन भ्रातृबन्धुभिरन्धुभिरतिमोहानामिव श्रुतिपूर्वा अपि न्यवार्यन्त ।।४२।।

पर्यन्तपथमनुरागस्य वहन्त्यो हन्त न काश्चिदपि निवर्तयितुं शेकिरे, चकाशिरे च कामं ता एव गोविन्दाऽनुरागेण ।।४३।।

नित्यसिद्धास्तु ताः स्तुता एव सर्वतोभावेन भावेन जनेन मोहिता नमो हि ताभ्यः ।।४४।।

---

इस प्रकार वे गोपियाँ, अपने-अपने घर को छोड़कर, वन में जाने की इच्छा कर रही थीं, एवं कामसम्बन्धी बाणों के पराक्रम के द्वारा, उनका मानसिक विकार, क्रम से बढ़ता जा रहा था, एवं मानो गृहरूप कारागार के बहुत दिनों के सङ्ग से विमुक्त-सी होकर, वे प्रत्येक मार्ग में, परस्पर में सम्मिलित हो गई थीं, एवं तरङ्गभरी उत्कण्ठा के द्वारा, मानो उनका जीवन, कण्ठ में ही पहुँच चुका था। उस समय, इस प्रकार की उन गोपियों के नेत्रों की, जो अति-चपलता एवं चकितता थी, उन दोनों ने, विस्तृत होकर, उन गोपियों के निज-नाथसङ्गमरूप महामहोत्सव के आरम्भ में, मानो कुछ खिलते हुए नील-कमलों के श्रेष्ठ दलमयी पुष्पवृष्टि ही विस्तारित कर दी। उसके बाद, उस पुष्पवृष्टि के विस्तार ने, मानो उन गोपियों के अङ्गों की शोभाओं का, बाधारहित मङ्गल ही विस्तारित कर दिया ।।४१।।

अब, इन गोपियों के मार्ग में, स्वजनों का निरोध, एवं उससे छुटकारा, व्यवस्थापूर्वक कहते हैं, यथा—इस प्रकार, परस्पर अभिलषित विच्छेद का छेदन करके (**छो छेदने**) जाती हुई, उन गोपियों में से, जो पहले मुनिरूपा गोपी थीं; वे, उनके पतियों ने, पुर के बाहर आ कर रोक लीं। एवं कुल की कन्यारूपा गोपियाँ, उनके पिताओं ने रोक लीं। (**कुलकन्यायेन सम्बन्धन्यायेन "कुलकं तु पटोले स्यात् सम्बन्धे श्लोक-संहतौ" इति मेदिनी। अतिमोहानां अन्धुभिः कूपैरिव भ्रातृबन्धुभिः। "पुंस्येवाऽन्धुः प्रहिः कूपः" इत्यमरः।**) एवं अतिशय मोह के मूर्तिमान्, कुआँओं के समान भाई-बन्धुओं ने, सम्बन्ध के न्याय से, श्रुतिरूपा गोपियाँ भी रोक लीं ।।४२।।

किन्तु, हर्ष की बात तो यह है कि, अनुराग की अवधि के मार्ग को धारण करनेवाली, वे गोपियाँ, कोई भी, लौटाई नहीं जा सकीं। अपितु, वे, गोविन्द के अलौकिक-अनुराग से, विशेष प्रकाशित ही हो गई; अर्थात् अनुराग के परिपाक के कारण, वे, विघ्नों से पराजित नहीं हुई ।।४३।।

किन्तु, नित्यसिद्ध जो गोपियाँ थीं, वे तो "श्रीउज्ज्वलनीलमणिः" ग्रन्थ की परिपाटीके अनुसार, अनुराग से भी ऊपर की कक्षापर चढ़े हुए, महाभाव के द्वारा, विमोहित हो रही थीं। उन सबकी तो,

अथ मुनिरूपाणां द्वैधभावतो भावतोऽपृथक्त्वेऽपि काश्चिदनुरागविजितविकषा विकषायास्तथाविध-सुकृतकृत-भगवदङ्गसङ्गसम्भावन-सुभगंभावुक-भावुकतया निराबाधमेव विहाय भवनं वनं ययुः ॥४५॥

कासाञ्चन दुष्पचे पचेलिमदशां गतवति कषाये चरमा चरमाभावदशाऽसौ भाग्य-विशेषं विदुषी समासेदुषी समासेन फलोन्मुख्यं मुख्यं यद्यजनि जनिमन्तरेणैव, तदा शरीरान्तरेणैव ताः कृष्णमासेदुः। यतो निष्कृपतयोग्रा बत पतयोऽग्रावतरणतो भवन-निष्क्रमक्रमतः प्रागेव द्वारमारुध्य स्थितास्तासां गमनरङ्गभङ्ग-भवत्प्रयत्ना भवन्ति स्म ॥४६

ताश्च तदा तदारोधनं वीक्ष्य कृष्णमभिसर्तुमक्षमाः क्षमासारास्तस्मिन्नेवान्तर्गृहेऽन्तर्गृहेश्वरस्य

---

जनमात्र ने सर्वतोभाव से प्रशंसा ही कर दी अर्थात् वे, किसी के द्वारा, रोकी नहीं जा सकती थीं। यद्यपि, साधनसिद्धा गोपियाँ भी, महाभाव से ही युक्त थीं; तथापि उस प्रकार की अवस्था तो, उन नित्यसिद्ध गोपियों के सङ्ग से, क्रमशः ही उनको प्राप्त होगी। अतः, नित्यसिद्ध गोपियों को तो, वह दशा, उत्पत्ति के साथ ही प्राप्त थी। इसलिये उनका उत्कर्ष तो स्पष्ट ही है। इसलिये भक्ति के उद्रेक से, उनको प्रणाम करते हुए, कवि कहते हैं कि, उनके लिये तो, हमारा भी कोटिशः प्रणाम है ॥४४॥

एवं जो कुछ गोपियाँ, घर से निकलने में असमर्थ होकर, वहींपर रुक गई थीं, उनके स्वरूप को एवं उनके रोकने के कारण को, बताते हुए कवि कहते हैं कि, मुनिरूपा गोपियाँ, मुख्य एवं अमुख्य भेद से, दो प्रकार की हैं। यद्यपि, उपपति-भाव में तो, वे सब समान ही हैं; तथापि मुख्य-भाववालियों में, जो साधन का परिपाक है, उसी को लेकर कहते हैं कि, अपने अनुराग से 'विकषा' (मजीठा) के रङ्ग को भी जीतनेवाली, मुनिरूपा जो कुछ गोपियाँ थीं, वे सब, प्राचीन साधन के उद्रेक के कारण, कषाय से रहित हो गई थीं, अर्थात् प्राकृतत्वापादक अनेक विघ्नों को खण्डित कर चुकी थीं। अतएव, उस प्रकार के सुकृत से, अर्थात् साधनभक्ति के सुपरिपाक से की गई, जो भगवद्-अङ्ग के सङ्ग की संभावना, उस संभावना के कर्ता, सौभाग्य से युक्त जो मङ्गल, उस प्रकार के मङ्गलमय भाव के कारण, वे गोपियाँ, बाधा से रहित ही, भवन को छोड़कर, वन में चली आई ॥४५॥

उनमें अमुख्यरूप जो मुनिरूपा गोपियाँ थीं, उनके उस प्रकार के साधन का उद्रेक नहीं हुआ था, एवं कषाय भी खण्डित नहीं हुआ था। अतः, उस देह से भगवान् के अङ्ग का सङ्ग, दुर्लभ ही था। उनकी दशा का वर्णन करते हुए, कवि कहते हैं कि, मुनिरूपा कुछ गोपियों का जो 'कषाय' (सांसारिक पदार्थों की अत्यासक्ति) पचना कठिन था। वह, जब परिपाक की दशापर पहुँच चुका था, तब अन्तिम, दशमी जो भावरूप दशा थी, वह, इन गोपियों के भाग्यविशेष को जानकर, सक्षेप से श्रीकृष्ण के अङ्ग-सङ्गरूप मुख्य फल की 'फलोन्मुखता' (फल देने की दशा) को भली प्रकार प्राप्त होकर, जब प्रगट हो गई, तब वे गोपियाँ, दूसरा जन्म ग्रहण किये बिना ही, इस शरीर को छोड़ते ही, प्राप्त हुए भावमय शरीर के द्वारा ही, श्रीकृष्ण के पास पहुँच गई। उनके शरीर छोड़ने की प्रक्रिया को, वर्णन करते हुए कहते हैं—क्योंकि, उनके पति, हाय ! कृपा से रहित होने के कारण, उग्र-प्रकृतिवाले थे; अतएव, भवन से निकलने के क्रम से, आगे से उतरने की सीढ़ी से, उतरने से पहले ही, दरवाजे को रोक कर खड़े हो गये थे, एवं उन गोपियों के बाहर जाने के रङ्ग के भङ्ग से उत्पन्न होनेवाले प्रयत्न में तत्पर हो रहे थे ॥४६॥

वे गोपियाँ भी, उस समय उन पतियों के द्वारा की हुई रुकावट को देखकर, श्रीकृष्ण के प्रति

**कृष्णस्याऽनुध्याविध्याविर्भूतस्यैव स्फुरणानन्दनन्दवशादुपभुक्त-सुकृतपरःसहस्रा दुःसहसहवन-गमनाऽभावतो विरहदुःखदुःखरता-दुःखातजीवनज्वालया क्षीण-सुकृतेतर-तरस्विकर्माणः क्षीण-बन्धनाः सत्यो जारतया रतया धियाऽधियात-पारवश्येन जातनिर्वेदा वेदान्विष्यमाणं कृष्ण-मेकान्तकान्तभावेन सद्य एवात्मानमासादयितुं सादयितुं च पारवश्यदुःखं निर्मोकमिव भुजङ्गस्य गुणोपदेहं देहं विमुच्य कृष्णाङ्गसङ्गमङ्गलमङ्गलक्ष्मीसौभाग्यं गुणरहितं हि तं समवाप्य सद्य एव ताभिः सह सहर्षमेव कृष्णमभिसरन्ति स्म ॥४७॥**

---

अभिसार करने को असमर्थ होकर, क्षमारूप सार से युक्त होकर, उसी घर के भीतर जाकर, अपने अन्तःकरणरूप गृह के ईश्वर, श्रीकृष्ण के ध्यान की विधि से प्रगट हुए, श्रीकृष्ण की स्फूर्तिमय आनन्द की वृद्धि के वशीभूत होकर, हजारों से भी अधिक सुकृतों का उपभोग करके, एवं अपने सङ्ग की गोपियों के साथ वन में न जाने के अभाव से, असह्य विरहदुःख की बुरी तीक्ष्णता के कारण, न उखाड़ने योग्य जीवन की ज्वाला से, सुकृत-दुष्कृत क्षीण हो जाने से, वेगशाली कर्मों से युक्त होकर, बन्धनों की क्षीणता से युक्त होकर, जारता-से रमी हुई बुद्धि से प्राप्त हुई परवशता के कारण, उत्पन्न हुए वैराग्य से युक्त होकर, वेदों के द्वारा ढूँढ़े जानेवाले श्रीकृष्ण को, मुख्य-पतिभाव से तत्काल ही, अपने को प्राप्त कराने के लिये, एवं परवशता के दुःख को विनष्ट करने के लिये, गुणों से बढ़े हुए शरीर को सर्प के 'निर्मोक' (केंचुल) की तरह छोड़कर, श्रीकृष्ण के अङ्ग-सङ्गरूप मङ्गल से युक्त, अङ्ग की शोभा के सौभाग्य से युक्त, प्राकृतगुणों से रहित शरीर को, भली प्रकार प्राप्त करके, तत्काल ही उन जानेवाली गोपियों के साथ ही, हर्षपूर्वक श्रीकृष्ण की ओर ही अभिसार करने लग गईं। [इस गद्य में 'सुकृतेतर'-शब्द से, पुण्य-पाप का ग्रहण नहीं है; किन्तु, भगवान् की स्फूर्ति ही, 'सुकृत'-शब्द से ली जाती है, एवं 'इतर'-शब्द से, उत्कण्ठा का ही ग्रहण है। इस प्रकार की व्याख्या, श्रीमद्भागवत के प्राचीन टीकाकार, श्रीसनातन गोस्वामी एव श्रीविश्वनाथ चक्रवर्ती आदि महानुभाव करते हैं, अर्थात् जितनी मात्रा की भगवत्स्फूर्ति, एवं जितनी मात्रा की उत्कण्ठा के द्वारा साधक, प्रौढभाव से युक्त होकर सिद्ध होता है, उस प्रकार की वे दोनों, धीरे-धीरे भोगने योग्य थीं; किन्तु, उन दोनों का उपभोग, अब भगवदिच्छा से शीघ्र ही हो गया। और पुण्य-पाप तो, अपना-अपना फल अवश्य देते हैं, फिर उन दोनों में भी, पाप तो, भगवद् विरहमय प्रेम की स्फूर्ति होने ही नहीं देता। और **"न कर्मबन्धनं जन्म वैष्णवानां च विद्यते"** पद्मपुराणान्तर्गत कार्तिक माहात्म्य की "वैष्णवों का जन्म, कर्म के बन्धन से नहीं होता है" इस उक्ति के अनुसार, उन साधनसिद्धा मुनिरूपा गोपियों का जन्म, प्रारब्ध के अधीन नहीं था। अथवा **"गुरुपुत्रमिहानीतं निजकर्मनिबन्धनम्"** (भा० १०।४५।४५) इस नीति के अनुसार, 'प्रारब्ध, रखना या न रखना' यह व्यवस्था तो, अपने प्रेम को बढ़ाने में, चतुरशिरोमणि भगवान् श्रीकृष्ण की इच्छा ही, प्रधान माननी पड़ेगी। और साधनसिद्धा गोपियों का जो देहत्याग है, वह भी, वास्तविक नहीं है, प्रतीतिमात्र है। क्योंकि, 'गुणोपदेह'-शब्द से, प्राकृत सत्त्वगुण आदि गुणों से उपलिप्त देह का ही ग्रहण है, '**दिह उपचये**' उसको छोड़कर, कल्याण गुणमय देह को 'समवाप्य', अर्थात् प्रगट करके, भगवान् के निकट गईं, यही अर्थ है। और 'गुण' का अर्थ, 'भाव' है। 'भाव' भी, भीतर-बाहर के भेद से, दो प्रकार के हैं। उन गोपियों के भीतर के भाव तो, सरलता, स्थिरता, कोमलता, घर से बाहर निकलने के उपाय की अनभिज्ञता, एवं गुरुजन आदि का सङ्कोच, ये थे। एवं श्रीकृष्ण के विरह में सन्तप्त होना, घर के भीतर ही रुके रहना, निबद्ध हो जाना इत्यादि, बाहर के भाव थे। इन दोनों प्रकार के भावों से, युक्त भावना का त्यागना ही, अर्थात् भावमय देह का त्यागना ही, यहाँपर 'देह त्याग'-शब्द से अभिप्रेत है। क्योंकि, भागवत के तृतीय-स्कन्ध में, सृष्टि की उत्पत्ति के प्रसङ्ग में, ब्रह्मा के द्वारा,

**नैतच्चित्रं रतिमतामतादात्म्यं यदेतदहो रतिवासनासनाथानां वासनासनातनत्वेन गुणोपरमः परमस्तु भवन्नेव वासनानुरूपं रूपं निर्गुणमेव जनयति, नयतिलकभूतायाः कृष्णरतेरयं हि प्रभावः प्रभाबहुलः ॥४८॥**

**श्रीकृष्णस्य छलमय्य उक्तयः**

**अथ तां प्रियः प्रियाणा-,मावलिमालोक्य समुपसन्नाम् ।**
**अविकलकलाकलाप-,श्छलादलाच्छ्रीबलानुजोऽनृजुताम् ॥४९॥**

**स तु नायकोऽनुकूलः, प्रतिकूलं बहिरथान्तरनुकूलम् ।**
**उपनतयमुनाकूलः, पीतदुकूलो विवक्षुतामगमत् ॥५०॥**

---

उस-उस प्रकार के भाव का त्याग ही, देह का त्याग कहा गया है। और देखो, ज्ञान से तो, मुक्ति होती है; प्रीतिमयी भक्ति से, 'वैकुण्ठलोक' मिलता है; किन्तु भगवान् तो, प्रेम के द्वारा ही, वश में होते हैं, यह सिद्धान्त है] ॥४७॥

अतएव, भगवान् में रतिमयी वासना से, 'सनाथ' (युक्त) इन साधनसिद्धा गोपीरूप-जनों का जो 'अतादात्म्य' है, अर्थात् मोक्ष का जो अभाव है, यह कोई आश्चर्य की बात नहीं है। क्योंकि, विशुद्ध-वासना तो 'सनातन' (सदा रहनेवाली) होती है, प्राकृत-वासना की तरह, विनष्ट होनेवाली नहीं है। अतः, उस प्रकार के भक्तों के 'परम' (आत्यन्तिक) गुणों का जो 'उपरम' है, अर्थात् प्राकृतगुणों की जो शान्ति है, वह उत्पन्न होते ही, अपनी भक्तिमयी वासना के अनुरूप, 'निर्गण' (प्राकृत-गुणरहित) स्वरूप को ही उत्पन्न कर देती है। क्योंकि, नीति की तिलकस्वरूप, श्रीकृष्ण की रति का, प्रभा से विशिष्ट यह प्रभाव, प्रसिद्ध ही है। अन्यथा, वह कृष्णसम्बन्धिनी रति, यदि कृष्ण से नहीं मिलाती तो, उसकी अनीति ही, प्रगट हो जाती, यह तात्पर्य है ॥४८॥

**श्रीकृष्ण की छलमयी उक्तियाँ**

इस प्रकार सिद्धान्त की बातों को समाप्त करके, प्रस्तुत विषय का अनुसरण करते हुए, कवि कहते हैं कि, तदनन्तर प्रियतम श्रीकृष्ण ने, प्रियतमा गोपियों की उस श्रेणि को, भली प्रकार निकट आई हुई देखकर, परिपूर्ण कलाओं के 'कलाप' (समूह) से छलपूर्वक 'अनृजुता', अर्थात् टेढ़ापन, 'अलात्', अर्थात् अङ्गीकार कर लिया। यहाँपर 'कलाकलाप'-शब्द से, यह अभिप्राय है कि, "बनावटी उदासीनता प्रगट करके, प्रेम की तरङ्गों के प्रचण्डचण्डिमा के प्रकाश से युक्त, यह भी एक प्रकार की चातुरी ही है।" यह चातुरी भी, श्रीकृष्ण के ही हाथ में है, सबके नहीं। एवं 'बलानुज'-शब्द से, ग्रन्थकार का गूढ तात्पर्य यह है कि, ग्रन्थकार, गोपियों के पक्षपाती हैं। उनकी असूयामयी यह उक्ति, यह भाव दिखा रही है कि, पहले तो वंशी में नाम ले-लेकर, समस्त गोपियाँ बुला लीं; अब, मदमत्त बलदेवजी की तरह, उदासीनता दिखा रहे हैं। बलदेव के छोटेभाई ही जो ठहरे, उनके सङ्ग से, थोड़ा-सा नशा, इनको भी चढ़ा हुआ प्रतीत हो रहा है ॥४९॥

यमुना के तटपर उपस्थित होनेवाले, पीताम्बर धारण करनेवाले, श्रीकृष्णरूप वे अनुकूल-नायक, बाहर से प्रतिकूल होकर एवं भीतर से अनुकूल होकर, कुछ बोलने की इच्छावाले के भावपर आ गये, अर्थात् उन गोपियों से कुछ बोलने लगे। अनुकूल-नायक उसको कहते हैं कि, श्रीरामजी, जिस प्रकार

आगच्छत स्वागतमस्ति वः शिवं, किं नाम कामं करवाणि वः प्रियम् ।
यथास्थितं सद्मनि पद्मलोचना-,स्तथैव मन्ये भवतीभिरागतम् ॥५१॥

यतः कौतुकविहारक्रमे वेष एष एवं न भवति । तथा हि—

अर्धार्धं परिलोच्यते वपुषि वः श्रीमण्डनं मण्डनं
युष्माभिः प्रियमण्डनाभिरपि च प्रारम्भि नाऽत्रादरः ।
तेनैवेदमशङ्कि पङ्कजदृशो जातं तदत्याहितं
येनाद्यापि ससम्भ्रमाऽऽगमनजा श्रान्तिर्न विश्राम्यति ॥५२॥

विलन्नानि श्रवणोत्पलानि वलितैः स्वेदाम्भसो बिन्दुभि-
र्मुक्ताभिर्ग्रथितेव चित्रमलकश्रेणीयमेणीदृशः ।

---

केवल सीता में ही अनुरक्त थे, उसी प्रकार जो एक ही नारी में अनुरक्त होने के कारण, अन्य ललनाओं की इच्छा छोड़ देता है । **तथा चोक्तमुज्ज्वलनीलमणौ-"अतिरक्ततया नार्यां त्यक्ताऽन्यललनास्पृहः । सीतायां रामवत्सोऽयमनुकूलः प्रकीर्तितः ।।"** इस लक्षण के अनुसार, उन बहुत-सी गोपियों में, श्रीकृष्ण, यद्यपि अनुकूल-नायक नहीं हो सकते; तथापि, इस महारासोत्सव के दिन तो, वे, एक-एक गोपी के प्रति, अपने प्रकाश-भेद के अभिमान-भेद से, अनुकूल हो गये थे ।।५०।।

आई हुई गोपियों के प्रति श्रीकृष्ण—"अरी गोपियो ! आओ ! तुम्हारा स्वागत है, तुम्हारा आगमन बहुत अच्छा हुआ । तुम सबका मङ्गल तो है ? तुम सब के बीच में, कौन-सी गोपी का, कौन-सा प्रियकार्य करूँ ?" यहाँपर 'आगच्छत' इत्यादि श्लोकों में, उपेक्षामय बाह्य अभिधेय अर्थ तो, यद्यपि प्रकट ही है; तथापि, उन गोपियों के सौन्दर्य आदि भाव के वर्णन करने से, उनके साथ विहार-स्वीकारमय आन्तरिक जो अर्थ है, वह अप्रकट है, एवं व्यञ्जना-वृत्ति के द्वारा समझा जाता है । वह व्यञ्जनीय अर्थ भी, कहीं-कहीं अभिधा-वृत्ति के द्वारा भी, नियोजित करने योग्य है । यथा—पहले आते ही, "आइये स्वागत है" इस उक्ति से, उन गोपियों को प्रसन्न मुखवाली देखकर, पुनः उदासीन मुखवाली करने के लिये बोले—"तुम्हारा क्या प्रिय करें ? किस लिये आई हो ? कहती क्यों नहीं हो ?" पुनः संशय एवं उदासीन मनवाली देखकर बोले कि, "अरी कमलनयनी गोपियो तुम तो अपने-अपने घर में, जिस प्रकार बैठी थीं, मानो उसी प्रकार से उठकर चली आई हो । मैं तो, तुम्हारे लक्षणों से, यही अनुमान लगा रहा हूँ" ।।५१।।

यदि कहो कि, हम तो, किसी कौतुक के वशीभूत होकर ही आई हैं, सो बात नहीं हो सकती । क्योंकि, कौतुकमय विहार के क्रम में, यह वेष, इस प्रकार का नहीं होता है । देखो, तुम सबके शरीर में, शोभा को भी सुशोभित करनेवाला जो भूषणगण है, वह आधा-आधा ही दिखाई दे रहा है । तुम सबको भूषण यद्यपि प्रिय हैं, तथापि तुम सब ने, इस विषय में आदर का आरम्भ ही नहीं किया है । "हे कमल-लोचनाओ ! इससे तो मैंने, अपने मन में यही शङ्का उत्पन्न की है कि, वह कोई महान् भय उत्पन्न हो गया है कि, जिसके कारण हड़बड़ीपूर्वक आगमन करने से, उत्पन्न होनेवाली 'श्रान्ति' (थकावट) अभी भी दूर नहीं हो रही है ।।५२।।

थकावट के चिह्नों को वर्णन करते हुए बोले—"हे मृगनयनी गोपियो ! देखो, तुम्हारे कानों के कर्णफूलरूप कमल, कुम्हला गये हैं; पसीने की बूंदें बह चली हैं, आश्चर्य तो यह है कि, पसीने की उन्हीं

द्राघीयः श्वसितं तदाहतिपरिम्लानायमानद्युतो
द्योतन्तेऽधरपल्लवाः स्तनपटस्तेनैव दोधूयते ॥५३॥

अथवा, अत्याहितं चेदभविष्यदभविष्यदथो पुंसामपि सामपिधानेन तरलतालता फलवती, तेनाऽत्याहितं हितं वा कथं ब्रूमः ॥५४॥

इदं वः कौतुकविलसितं बिलसितं वस्तु वस्तुतः स्वातन्त्र्येण बहिरेव हि रे भवितुं नेष्टे, नेष्टेन वा जनसमूहेन समूहेन वा समभावि, समभावि तेनेदं स्वातन्त्र्यमिति वा कथं ब्रूमः, विहारचंक्रमक्रमसमयाऽभावात् यदयं क्षिप्रदोषः प्रदोषः ॥५५॥

तथा हि— रजन्येषा घोरा भयदपशुवृन्दं वनमिदं
ममैकस्याऽभीते रसदमबलानामरसदम् ।

---

बूँदों के द्वारा, तुम्हारी यह अलकावली, मानो सफेद मोतियों के द्वारा ही ग्रथित हो रही है। तुम्हारा श्वास, बहुत ही लम्बा हो रहा हैं, एवं तुम्हारे अधरपल्लव, उस लम्बे श्वास की चोट से ही, मानो विशेष मलिन कान्तिवाले हो रहे हैं, और उसी लम्बे श्वास के द्वारा, तुम्हारी चोली भी बारंबार कम्पित हो रही है। तात्पर्य—तुम्हारा यह स्तनकम्प, हमारे भावी विलास का शुभसूचक है ॥५३॥

उनके मौन से ही, उनके मनोगत वचन को जानकर, स्पष्ट बोले—"अथवा, व्रज में, यदि कोई महान् भय उपस्थित हो जाता तो, सुख के ढक जाने के कारण, मनुष्यों की भी चञ्चलतारूप लता फलवती हो जाती, अर्थात् तब तो, मनुष्यों में भी भगदड़ पड़ जाती। इसलिये 'अत्याहित' (महान् भय) एवं हित को भी किस प्रकार कह सकते हैं; अर्थात् दोनों में से, कुछ भी नहीं कहा जा सकता ॥५४॥

"और यह आधे-आधे आभूषण आदि का जो धारण करना है, वह भी, तुम्हारे कौतुक का ही विलास है। क्योंकि, उत्सुकता एवं शीघ्रता के कारण, तुम में सम्पूर्ण धारण करने की, मानो शक्ति ही नहीं रही। (**किंच बिले गर्ते सितं बद्धं वस्तु बहिरेव भवितुं नेष्टे न शक्नोति। रे इति सम्बोधने। बिलप्राये अन्तःपुरे पत्यादिनिरुद्धा यूयं कथं बहिर्निगता इत्यर्थः। तत्र तेषां सम्मतिर्युष्माकं स्वातन्त्र्यं वा हेतुरस्तु। नाद्यः असंभवादेव। द्वितीयस्तु कथंचित्संभवतीत्याह नेष्टेन इति, इष्टेन पत्यादिना जनसमूहेन समूहेन सम्यगूहवता, एता वनं गच्छन्तीति वितर्कवता न सम्यगभावि, तेन हेतुना स्वातन्त्र्यं समभावि संभावितं, 'ण्यन्तात् कर्मणि चिण्' इति वा कथं ब्रूम एतदपि वक्तुं न शक्यते। तत्र हेतुर्विहार-चंक्रमेत्यादि**) किंच बिल में बँधी हुई कोई भी वस्तु, स्वतः बाहर नहीं हो सकती; अर्थात् हे गोपियो ! बिल के समान अन्तःपुर में, पति आदि के द्वारा रोकी हुई, तुम सब, बाहर किस प्रकार निकल आईं ? इस विषय में या तो उनकी सम्मति, अथवा तुम्हारी स्वतन्त्रता ही, कारण हो सकती है। उनकी सम्मतिरूप पहला कारण तो, सर्वथा असंभव है। हाँ, तुम्हारी स्वतन्त्रतारूप दूसरा कारण किसी प्रकार हो सकता है। क्योंकि, तुम्हारे पति आदि इष्ट-जनसमूह ने, "ये सब वन में जा रही हैं" इस प्रकार का तर्क भली प्रकार नहीं किया होगा, इसी कारण तुम्हारी स्वतन्त्रता संभव हो गई। किन्तु, निश्चितरूप से यह बात भी नहीं कही जा सकती। क्योंकि, यह वनविहार के भ्रमण के क्रम का समय नहीं है। यह तो शीघ्र ही दोषों से भरा, प्रदोष का समय है। इसलिये तुम्हारा आन्तरिक अभिप्राय, कुछ और ही प्रतीत होता है ॥५५॥

देखो, यह रात्रि, बहुत भयङ्कर है, और यह वन भी, भयदायक पशुसमूह से युक्त है। मैं निर्भीक हूँ; अतः, मुझ अकेले के लिये ही रसदायक है; अबलाओं के लिये रसदायक नहीं है। यद्यपि, इस वन को

इदं वः प्राप्तानां मनसि न भयं हन्त तदितो
निवृत्तिर्निःश्रेयस्कृदिति शृणुतैतन्मम वचः ॥५६॥

'वनदिदृक्षयाऽक्षयामोदमदिरा मदिराक्ष्यो यदि वाऽत्राऽऽययुः शुभवत्यो भवत्यो वृत्तमेव तद्वनस्य दर्शनम् ॥५७॥

पश्यत पश्यत,— इतः फुल्ला वल्ल्यो मदमधुपझङ्कारकलया
गिरा निन्दन्तीव प्रणय-नयतः स्वालय इव ।
अतः स्थातुं वाञ्छां कुरुत न गृहं गच्छत तथा
तरूणामप्योघः कुसुमहसितैश्चालयति वः ॥५८॥

---

प्राप्त करके भी, तुम्हारे मन में भय नहीं है, तो भी हाय ! तुम सब की यहाँ से निवृत्ति ही, अर्थात् यहाँ से लौटकर, घर चले जाना ही कल्याणकारक है। मेरे इस बचन को, तुम सब, ध्यान देकर सुनो; यह बाह्य अर्थ तो स्पष्ट ही है। गूढार्थ तो यह है कि, यह रात्रि, अघोर है। यह वृन्दावन भी, अभयद पशुवृन्द से युक्त है। यहाँ दोनों जगह, 'अ'-कार प्रश्लिष्ट है। मैं, इसमें अकेला ही निर्भीक पुरुष हूँ। इसलिये यहाँपर दूसरे पुरुष के आने की भी संभावना नहीं है। (**अबलानां न विद्यते रसदं यस्मात् तत्, अबलानां तु नाममात्रेणैव रसदमित्येकं पदं वा। इदं इः कामस्तं ददातीति तं कामदं प्राप्तानां भवतीनामितो न भयम्। अतो निवृत्तिः स्थितिरेव निःश्रेयस्कृदिति**) एवं अबलाओं के लिये तो, इस वृन्दावन के सिवाय, कोई भी रसप्रद नहीं है; अथवा अबलाओं को तो, यह वन, नाममात्र से ही रसप्रद है। अतः, कामनाओं की पूर्ति करनेवाले मुझ को, तुम प्राप्त हो गई हो; अतः, इस वन से तुमको कुछ भी भय नहीं है। इसलिये तुमको यहाँपर रहना ही श्रेयस्कर है ॥५६॥

"और हे खञ्जननयनी गोपियो ! तुम सब, अखण्ड आनन्दरूप मदिरा से युक्त होकर, वन को देखने की इच्छा से, यदि यहाँपर आई हो; तब तो तुम सब, सुकृतशालिनी हो। अतः, तुम्हारे लिये वन का दर्शन हो ही गया। इसलिये इसको देखकर, शीघ्र ही घर को चली जाओ। गूढार्थ यह है कि, (**आमोदेन सौरभ्येण मम इं कामं रान्ति ददतीति तथा ताः। अर्थात् निजाङ्गसौरभ्येणैव मत्काममुद्दीपयथ किमुताऽवलोकनेनेति भावः। वृत्तमेव वनस्य दर्शनं किन्तु तरुवल्ल्यादीनां दर्शनं विशेषतो न वृत्तं इति तत्परिचायकं मां सङ्गिनं कृत्वा तदपि कुरुतेति भावः**) अरी सखियो ! तुम तो, अपने अङ्ग की लोकोत्तर सुगन्ध के द्वारा ही, मेरा कामोद्दीपन कर रही हो, फिर दर्शन से तो कहना ही क्या है ? और वृन्दावन का दर्शन तो, तुमको हो गया है; किन्तु, वृक्ष एवं लता आदि का जो दर्शन, विशेष करके नहीं हुआ है। उसका दर्शन भी, उसका परिचय देनेवाले मुझ को सङ्गी बनाकर कर लीजिये ॥५७॥

"अरी देखो, देखो, इधर फूली हुई ये लताएँ, मदमत्त मधुपों की सुमधुर झङ्कारमयी अपनी वाणी के द्वारा, प्रेममयी नीति से अपनी सखियों की तरह, मानो तुम्हारी निन्दा ही कर रही हैं; अर्थात् तुम जैसी कुलाङ्गनाओं की, वन में रहने की इच्छा की निन्दा कर रही हैं। इसलिये तुम सब, वन में रहने की इच्छा मत करो, सीधी घर को चली जाओ, तथा यह वृक्षों का समूह भी, अपनी पुष्परूपी हँसियों के द्वारा, तुमको घर में जाने की प्रेरणा दे रहा है, अर्थात्, तुमको घर की ओर चला रहा है; यह तो बाह्य अर्थ हुआ। वास्तविक गूढार्थ तो यह है कि, (**इतः गृहं गच्छन्तीरेव युष्मान् निन्दन्ति, इत इति 'इण् गतौ' इत्यस्य क्विबन्तस्य शशि रूपम्। गृहं न गच्छत। अहो रसिका अप्येता इतो यियासन्तीति**

किञ्च,　छायाश्छदानां शशिनश्च दीधिति-,र्मूले तरूणां मिलिताः समन्ततः ।
विलोक्य भोक्तुं तिलतण्डुलभ्रमात्, क्षुणत्ति चञ्चूपुटकैर्वयोगणः ॥५९॥

इतश्च,　उदञ्चत्कालिन्दीलहरिपरिरम्भ-व्यसनिना
प्रफुल्लत्कह्लारोत्पलवनविमर्दैः सुरभिणा ।
पिकोक्तीनां दीर्घीकरणपटुना चन्दनवनी-
समीरेण स्निग्धीकृत-तरुतलं पश्यत वनम् ॥६०॥

एवं च— अखण्ड-नानाद्रुमखण्ड-मण्डितं, विचित्र-पत्रिव्रज-चित्रितान्तरम् ।
आलोकितुं काननमत्र योषितां, योग्या स्थितिर्न व्रजत व्रजं ततः ॥६१॥

अथ वचो मे शुश्रूषध्वम्, शुश्रूषध्वं सुहृत्पतिवपुरपुरस्कारयोग्यं न भवति' इति पतिमतीर्निगद्य पुनः सुकुमारिकाः कुमारिकाः प्राह ॥६२॥

---

वृक्षसमूहोऽपि कुसुम-हसितैश्च वो युष्मान् आलयति गृहगमनाद् वारयति । 'अल वारणभूषापर्याप्तिषु')
ये लताएँ, घर की ओर जाती हुई, तुम सबकी निन्दा कर रही हैं । अतः, तुम घर मत जाओ, मानो यह भाव दिखा रही हैं । और यह वृक्षसमूह भी, "हाय ! ये रसिक होकर भी, यहाँ से घर को जाना चाहती हैं" इस प्रकार कहकर, अपनी पुष्परूपी हँसियों को द्वारा, तुम सबको, घर में जाने से रोक रहा है ॥५८॥

"किंच वृक्षों के मूल में, अर्थात् वृक्षों के नीचे, पत्रों की छायाओं को एवं चन्द्रमा की किरणों को, चारों ओर से सम्मिलित देखकर, पक्षियों का समूह, मिले हुए तिल एवं 'तण्डुल' (चावल) के भ्रम से, अपनी चोंच के द्वारा चूर्ण कर रहा है । यहाँपर वृक्षों की छाया के टुकड़े, तिलों के समान; एवं बीच-बीच में पड़ी हुई चन्द्रमा की किरणें, चावलों के समान प्रतीत हो रही हैं, अतः "भ्रान्तिमान्"-अलङ्कार है । और दोनों पक्षों में, एक-सा ही अर्थ है । किन्तु, श्यामवर्ण की छाया एवं किरणों का सम्मेलन,भावी गोपी-कृष्ण का सम्मेलन सूचित कर रहा है ॥५९॥

"अरी सखियो ! इधर चन्दनवनी की वायु के द्वारा, स्निग्ध बनाये हुए वृक्षों के तलभाग से युक्त, इस वृन्दावन को तो निहारो । कैसा सुन्दर प्रतीत हो रहा है ? क्योंकि, यह वायु, ऊपर की ओर उठती हुई यमुना की लहरों के आलिङ्गन करने का व्यसनी है, अतएव शीतल है । एवं खिले हुए 'कल्हार' (सफेद-कमल), तथा 'उत्पल' (नील-कमल) के वन का विमर्दन करने से सुगन्धित है, और कोयल की बोलियों को बढ़ाने में परमचतुर है ॥६०॥

"और देखो, यह वन, अखण्ड एवं अनेक प्रकार के वृक्षमण्डल से 'मण्डित' (विभूषित) है, एवं इसका मध्यभाग, चित्र-विचित्र पक्षियों के समूह से चित्रित है; अतः, इस प्रकार के वन को देखने के लिये, स्त्रियों को यहाँपर रहना उचित नहीं है । इसलिये तुम सब, व्रज में चली जाओ; यह बाहिरी अर्थ हुआ । यहाँ से मत जाओ, यह वास्तविक भाव है ॥६१॥

"इसलिये मेरे वचन सुनने की इच्छा करो, एवं उस वचन की या पति आदियों की सेवा भी करो; क्योंकि, सास-ससुर आदि सुहृद् एवं पति का शरीर, अनादर के योग्य नहीं है; यह बाह्य अर्थ है ।

'भो भो बालाश्चारुदन्त्यो बालाश्चाऽऽरुदन्त्योकसि वत्सास्तान् पाययत प्रसूपयः प्रसूपयत्य दोहयत च मोहयत च मोदारं चेतः ॥६३॥

मातरश्च पितरश्च सपुत्रा, भ्रातरश्च पतयश्च समन्तात् ।
मार्गयन्ति बहुधेति न मोहं, गन्तुमर्हत न हन्तुमभीष्टम् ॥६४॥

तस्माद् गच्छत माऽत्र तिष्ठत चिरं नो वेद्मि पद्मेक्षणाः !
को हेतुर्न हि गम्यते विपिनतः को हेतुरत्राऽऽगतम् ।
उद्देश्यं यदि मेऽवलोकनमहो सम्पन्नमेवाऽद्य तत्
सम्भाव्यं समयान्तरेऽपि रसदं नैतत्तथा त्वादृशाम् ॥६५॥

---

गूढार्थ तो यह है कि, भगवान् के सामने, पति आदि की सेवा, मत करो। क्योंकि, वह, उनका प्राकृत-शरीर, भगवान् के समक्ष, पुरस्कार के योग्य नहीं है।" इस प्रकार पतिवाली गोपियों के प्रति कहकर, परमसुकुमारी कुमारियों के प्रति बोले—॥६२॥

"अरी सुन्दर दाँतोंवाली बालिकाओ ! देखो, तुम्हारे घर में, तुम्हारे भैया के या तुम्हारी मैया के बालक रो रहे हैं; और गैयाओं के बछड़ा भी रँभा रहे हैं; उन-उनको माता का दूध पिला दो। **(प्रसूपयत्य प्रकर्षेण सुष्ठु उप निकटे यतित्वा दोहयत च)** एवं अपनी माता या पिता के निकट, भली प्रकार प्रयत्नपूर्वक गो-दोहन करवा दो, एवं अपने उदारचित्त को मोह में मत डालो; यह तो बाह्य अर्थ हुआ। गूढार्थ तो यह है कि, **(तान् मा पाययत मा दोहयत इति सम्बन्धः। मा मां इतः कामतः उदारं दातारं ऊहयत वितर्कयत "उदारो दातृ महतोः" इत्यमरः)** उनको दूध मत पिलाओ, एवं दुग्ध-दोहन भी मत कराओ। और मुझ को, तुम्हारी कामना के कारण, सर्वस्व दाता विचार लो, इसमें सन्देह मत करो ॥६३॥

"पुनः सभी गोपियों के प्रति बोले कि, "अरी गोपियो ! देखो, तुम्हारे माता-पिता, एवं अपने पुत्रों के सहित तुम्हारे भैया, तथा तुम्हारे पतिलोग, तुम सबको चारों ओर अनेक प्रकार से ढूंढ़ रहे हैं; इसलिये तुम सब, घर जाने योग्य हो। "हम सब कुछ नहीं जानती हैं" इस प्रकार के मोह को प्राप्त होने योग्य नहीं हो, तथा अपने अभीष्ट को भी बिगाड़ने के योग्य नहीं हो; यह बाहिरी अर्थ हुआ। वास्तविक अर्थ यह है कि, तुम सब, सांसारिक मोह में फँसने योग्य नहीं हो; एवं मेरी प्राप्तिरूप अपने वास्तविक अभीष्ट को भी, विनष्ट करने के योग्य नहीं हो ॥६४॥

"इसलिये हे कमलनयनी गोपियो ! यहाँ से चली जाओ, यहाँपर बहुत देरतक मत ठहरो। मेरे कहनेपर भी, तुम सब वन से लौटकर नहीं जा रही हो, इसमें क्या कारण है ? एवं यहाँपर तुम सब आई हो, इस विषय में भी क्या कारण है ? इसको मैं नहीं जानता हूँ। यदि मेरा दर्शन करना ही तुम्हारा उद्देश्य है, तो वह दर्शन तो, आज हो ही गया, और वह दर्शन तो किसी दूसरे समयपर भी हो सकता है, और तुम जैसी सती-साध्वियों के लिये, मेरा यह दर्शन, रसदायक भी नहीं है; अतः, घर को चली जाओ; यह बाहरी अर्थ हुआ। वास्तविक अर्थ तो यह है कि, हमारे वृन्दावन के निकट से मत जाओ, चिरकाल-तक यहीं स्थित रहो। और हे कमललोचनाओ ! तुम्हारे यहाँ आने में कौन-सा हेतु है, यदि यह पूछो तो,

**ध्यानतः श्रवणतोऽवलोकतः, सङ्गतिर्मम सुखावहा न तत्**
**यात पङ्कजदृशो न मादृशः, प्रेम हर्तुमुचिता भवादृशः ॥६६॥**

**अयि मनोरमा ! मनोरमां भर्तृसेवां यामवत तां मर्यादा-च्छविहा ! विहातुं नार्हत, लोकेप्सवो हि नार्योऽनार्योपक्रमा न भवन्ति ॥६७॥**

**दुःशीलता-दुःखलता-दुःखलताकुसुमवर्षी यान् वर्षीयान् वा बधिरो वाऽवधिरो वाऽखिलदोषस्य जडो वा रोगी वाऽधनो वा सुमतिभिरङ्गनाभिरङ्ग ! नाऽभित्यज्यते सुतरां त्वनीदृशः पतिरिति लौकिकी वैदिकी नीतिः । उभयनीतिविलक्षणनिराविलक्षणनिरातङ्का हि भवत्यः । परे पुरुषेऽनुरागः सर्वतो भयद उभयलोके विरुद्धोऽयशस्करः परमजुगुप्सितश्च विशेषतस्त्वादृशीनाम् ॥६८॥**

---

हम कौन-सा हेतु नहीं जानते ? अपितु, सभी हेतुओं को जानते हैं । और तुम जैसी परमयुवतियों के लिये तो, केवल यह मेरा दर्शन ही, रसप्रद नहीं है; किन्तु, दूसरा भी कुछ रहस्य है ॥६५॥

"यदि कहो कि, प्रीति से आकृष्ट होकर, आये हुए जनों के प्रति, "जाओ, जाओ", इस प्रकार कहना उचित नहीं है । तो इसके उत्तर में, मैं कहता हूँ कि, "ध्यान, श्रवण, एवं दर्शन की अपेक्षा, मेरी निकटवर्तिनी सङ्गति, सुखदायक नहीं है; इसलिये हे कमलनयनियो ! तुम सब, घर को चली जाओ । क्योंकि, तुम जैसी अङ्गनाएँ, हम जैसों के प्रेम को हरने योग्य नहीं हो; यह बाह्य अर्थ है । गूढार्थ तो यह है कि, मेरे ध्यान एवं श्रवण की अपेक्षा, मेरी सङ्गति (अङ्ग-सङ्ग) ही सुखदायक है । अतः, घर को मत जाओ । क्योंकि, तुम जैसी, हम जैसों के प्रेम का, अपहरण करने योग्य हो ॥६६॥

"हे मनोरमा गोपियो ! देखो, तुम सब, जिस पतिसेवा की रक्षा कर रही हो, उसके त्यागने के योग्य नहीं हो । अतः, हे मर्यादा की शोभापर चलनेवालियो ! देखो, पतिलोक को चाहनेवाली नारियाँ, अनार्य उपक्रम से युक्त नहीं होती हैं; यह बाह्य अर्थ हुआ । गूढार्थ तो यह है कि, (**यां भर्तृ-सेवां रक्षतेति मल्लक्षणा भर्तृसेवैव रक्ष्यते, अन्या तु प्रथमत एव उपेक्षिता इत्यर्थः । लोकेप्सव इति भवत्यस्तु मदीप्सवो न तु पतिलोकेप्सव इत्यर्थः**) जिस पतिसेवा की तुम रक्षा कर रही हो, वह तो, मुझ पतिरूप की सेवा की ही, रक्षा कर रही हो । पहली लौकिक-पतिसेवा की उपेक्षा तो, तुम सब पहले ही कर चुकी हो । तुम तो, मेरी चाहना करनेवाली हो, पतिलोक की नहीं । अतः, मेरी सेवा छोड़ना उचित नहीं है ॥६७॥

"हे 'अङ्ग' ! अर्थात् हे प्रिय गोपियो ! देखो, लोक की एवं वेद की, यह नीति है कि, अपना पति, चाहे 'दुःशीलता' (बुरा स्वभाव), 'दुःखलता' (बुरे खल का स्वभाव)रूप दुःखमयी लता के पुष्पों की वर्षा करनेवाला हो, अर्थात् गाली या फटकाररूप पुष्पों की वर्षा करनेवाला हो, 'यान्', अर्थात् परलोक को जाने में तत्पर हो, तात्पर्य—मरणासन्न ही हो, 'वर्षीयान्' (वृद्ध) हो, बहरा हो, एवं समस्त दोषों की 'अवधि' (सीमा) को ग्रहण करनेवाला हो, जड़, रोगी, या निर्धन हो, तो भी, सुन्दर बुद्धिवाली स्त्रियाँ, उसका त्याग नहीं करतीं । फिर 'अनीदृशः', अर्थात् पूर्वोक्त समस्त दोषों से रहित तो, बिल्कुल नहीं त्यागा जाता है । और आप सब तो, लौकिकी-वैदिकीरूप दोनों ही प्रकार की नीति से विलक्षण, 'निर्मल क्षण' (उत्सव) में ही 'निरातङ्क' (निःशङ्क) रहती हो; यह बाह्य अर्थ है । वास्तविक अर्थ तो यह है कि, आप सब तो, (**उभयनीतितोऽपि विलक्षणाश्च निराविलेक्षणे रात्रिसमये निरातङ्काश्च । अतएवाऽत्रैव**

पतिरेक एव, यः परः स तु दृश्य एव न भवति, भवतीभिरेव दृश्यते। तत् परमहो महोन्नतोऽयं वो महिमा नहि मानमर्हति भुवने। अतः परमतः परमतः प्रियहितोपदेशतो देशतोऽस्माद् गृहान् यात मानयत मे वचनम् इति ॥६९॥

**विहरस्य मानसी व्यथा**

एवं प्रणयपरीक्षणक्षणतत्परतयाऽऽरतया धियाऽधियाप्य बहिरुष्णमन्तरतिशीतलतलमम्भ इव शरत्कालीनलीनमध्याह्नार्ककिरणगभीरमहाह्लदस्य, अन्तरतिशयास्वाद्यं बहिः कण्टकाकृति

---

**स्थितिरुचितेति भावः**) दोनों प्रकार की नीति से भी विलक्षण हो, एवं निर्मल रात्रि के समय में निःशङ्क भी हो। अतः तुम्हारा, यहीं रहना उचित है। और देखो, दूसरे पुरुष में जो अनुराग है, वह, सब ओर से भयप्रद है। दोनों लोकों में विरुद्ध है, 'अयशस्कर' (अकीर्तिकर) है, परमनिन्दनीय है, और तुम्हारे जैसी कुलाङ्गनाओं के लिये तो, महान् घृणास्पद है; यह बाह्य अर्थ है। वास्तविक तो (**परे श्रेष्ठे पुरुषोत्तमे अनुरागः सर्वतः भयं द्यति खण्डयतीति भयदः, अभयदो वा, अविरुद्धः परं अजुगुप्सितोऽनिन्दितश्च**) सर्वश्रेष्ठ मुझ पुरुषोत्तम में, जो अनुराग करना है, वह, सब ओर से, भय को खण्डित करनेवाला है, अथवा अभय देनेवाला है, अविरुद्ध है, और निन्दनीय भी नहीं है ॥६८॥

"और देखो, पति तो एक ही होता है. एवं जो पर पुरुष है, वह तो, दर्शन के भी योग्य नहीं है। तथापि तुम सब ही, पर पुरुष को देख रही हो; अन्य साध्वीजन तो नहीं देखती हैं; यह तो बाह्य अर्थ हुआ। वास्तविक तो (**एक एव योऽहं परः श्रेष्ठः स अन्यासां द्रष्टुमप्यशक्यः कुतः पुनः स्पर्शयोग्यता भवति; अन्यत् स्पष्टम्**) मैं,'एक' (मुख्य) ही जो 'पति' (सर्वतः संरक्षक) एवं श्रेष्ठ हूँ, वह, दूसरी साधारण स्त्रियों के तो दृष्टिगोचर भी नहीं हो सकता हूँ। 'पुनः' (फिर) स्पर्श करने की योग्यता तो, उनमें कहाँ है। इसलिये परमआश्चर्य है, तुम्हारी यह महिमा तो, सब ओर से महान् ऊँची हैं; भुवन में तो यह परिमाण के योग्य नहीं है, अर्थात् संसार में तुम्हारी महिमा की बराबरी करनेवाला कोई नहीं है। (**अतः परमेतदनन्तरं अतोऽस्मादुपदेशाद् हेतोः कथंभूतात् परमतः उत्कृष्टात्, मानयत आद्रियध्वं इति बाह्यः, वास्तवस्तु—मा यात मे वचनं नयत अङ्गीकुरुत इति**) इससे आगे तो, इस परमउत्कृष्ट एवं प्रिय-हितमय उपदेश से, इस देश से, अर्थात् इस वृन्दावन के प्रदेश से, अपने-अपने घरों को चली जाओ, मेरे वचन को मान लो; अर्थात् मेरे वचन का आदर करो; यह बाह्य अर्थ है। वास्तविक अर्थ तो यह है कि, मेरे परम-उत्कृष्ट एवं प्रिय-हितमय उपदेश से, इस स्थान से बिल्कुल मत जाओ, मेरे वचन को अङ्गीकार कर लो" ॥६९॥

**विरह की मानसिक-व्यथा**

इस प्रकार वनमालाधारी श्रीकृष्ण ने, बाहिरी उष्णता एवं आन्तरिक शीतलता से युक्त, इत्यादि रीति को प्राप्त कराकर, भीतरी सुरस अर्थ से युक्त, ज्ञानगोचर करा करके भी, जो कुछ कहा, उस पूर्वोक्त वाक्यसमूह को, उस प्रसिद्ध अनुरागमयी अन्धता के कारण, भीतरवाले वास्तविक अर्थ का अनुशीलन न करके, बाहिरी अर्थ को ही सुनकर, वे गोपियाँ, सन्ताप की किसी अनिर्वचनीय पराकाष्टापर पहुँच गईं [यह अन्वय है; अब, क्रमशः व्याख्या करते हैं]। बाहिरी अर्थ के रखने का मुख्यकारण यह है कि, 'प्रणय' (प्रेम) की जो परीक्षा, अर्थात् अपनी उदासीनता दिखाकर, यथार्थ बात को जान लेने की इच्छा, वही 'क्षण', अर्थात् उत्सव, तत्परता से सर्वतोभाव से अपने में रमी हुई बुद्धि के द्वारा, उनके

**कण्टकिफलमिव, अन्तःसरसं बहिःकठिनं लाङ्गलिगलितफलमिव, अन्तर्मधुद्रवं बहिर्मक्षिकं क्षौद्रपटलमिव, अन्तःस्निग्धपूरं बहिरतिरूक्षं भर्जितशष्कुलीपिष्टकमिव, वाक्यीभूतपदकदम्बमिवाऽन्तराकाङ्क्षायोग्यताऽऽसत्तियुक्तं बहिर्विजातीयं कलाकलापवान् परवान् परमकौतूहलस्य स वनमाली वनमालीभिरावृतमालोच्य यदिदं व्याजहार व्याजहारयितव्यसन्तापम्,**

---

आन्तरिक-भाव को प्राप्त करके सुखी होना। विशुद्ध-प्रेम का लक्षण 'श्रीउज्ज्वल-नीलमणिः' ग्रन्थ में इस प्रकार कहा है—"**सर्वथा ध्वंसरहितं सत्यपि ध्वंस-कारणे। यद्भावबन्धनं यूनोः स प्रेमा परिकीर्तितः॥**" प्रेम के टूटने के कारण के उपस्थित रहनेपर भी, जो सर्वथा ध्वंस से रहित है, एवं युवक-युवती का जो भावमय बन्धन है, वही 'प्रेम' कहलाता है। अपने निकट आई हुई गोपियों के प्रति, पूर्वोक्तरूप से श्रीकृष्ण का जो भाषण था, वह तो, जिसमें मध्याह्नकालीन सूर्य की किरणें 'लीन' (प्रविष्ट) हो गई हैं, ऐसा शरत्कालीन जो गम्भीर महान् सरोवर, उस सरोवर का जल, जिस प्रकार बाहर से तो गरम होता है, एवं भीतर में अतिशय शीतल होता है, उसी प्रकार का था। एवं 'कण्टकिफल' (कटहल), जिस प्रकार बाहर से तो कण्टकाकृति दिखाई देता है, परन्तु भीतर से तो अतिशय आस्वादनीय होता है, उसी प्रकार श्रीकृष्ण का भाषण भी, बाहर से ही कण्टकाकार-सा मालूम पड़ता था; परन्तु, भीतर तो अतिशय आस्वादनीय था; (**"पनसः कण्टकिफलः" इत्यमरः, "नारिकेलस्तु लाङ्गली" इत्यमरः**) एवं नारियल का गिरा हुआ फल, जिस प्रकार बाहर से तो कठिन होता है; किन्तु भीतर, रस से युक्त होता है; उसी प्रकार श्रीकृष्ण का कथन भी बाहर से ही कठोर प्रतीत होता था; किन्तु भीतर, सरस अर्थ से भरा था। अतः, दृढ मानरूपी मुद्गर के द्वारा, बाहरी अर्थ को फोड़कर, वास्तविक सुरस अर्थ को निकालकर, आस्वादन करने योग्य था। और देखो, जो वास्तविक अर्थ के लोभी हैं, उनको बाहिरी अर्थ से होनेवाले कष्ट भी, सहन करने योग्य हैं, यथा—'क्षौद्रपटल' (शहद का छत्ता), जिस प्रकार बाहर से तो काटनेवाली मक्खियों से युक्त होता है; किन्तु भीतर, मधु के रस से पूर्ण रहता है, उसी प्रकार श्रीकृष्ण का कथन भी, बाहर से ही कटकना मालूम पड़ता था; किन्तु भीतर, मधु के समान मीठे अर्थ से भरा था। तात्पर्य—मक्खियों के उपद्रव की शङ्का से, मधु नहीं छोड़ा जाता, उसी प्रकार उनका वचन भी ग्राह्य था। विचार की दृष्टि से देखा जाय तो, रसिकशेखर-चतुरशिरोमणि श्रीकृष्ण का जो भाषण था, वह परीक्षा की दृष्टि से, अथवा परिहास की दृष्टि से पूर्ण था। अतः, गुणरूप से अनुमोदन करने योग्य था। यथा—जिस प्रकार सिकी हुई गुझिया के ऊपर की पूरी का जो चून होता है, वह बाहर से तो अत्यन्त रूखा-सूखा-सा दिखाई देता है; किन्तु भीतर, स्निग्ध धार से भरा रहता है। तात्पर्य—गुझिया के छिलका से, कोई, द्वेष थोड़े ही करता है; उसी प्रकार श्रीकृष्ण का भाषण भी, गुझिया के समान था। विचार के अन्त में, बाहिरी अर्थ तो आकाश के पुष्प की तरह, न होने के बराबर हो जाता है, यथा—महावाक्यरूप में, परिणत जो पद-समूह है, वह, जिस प्रकार, 'आकांक्षा' (पदजन्य पदार्थ की प्रतीति की समाप्ति का अभाव), 'योग्यता' (पदार्थों के परस्पर के सम्बन्ध में बाधा का अभाव), एवं 'आसत्ति' (बुद्धि का अविच्छेद, अर्थात् पदप्रतीति का अवियोग) से युक्त होता है, एवं उसके बाहर ही विजातीयता प्रतीत होती है; किन्तु, पद की योजना के समय, सुनाई देनेवाली विजातीयता कहीं भी नहीं ठहरती। (**तथाचोक्तं—साहित्यदर्पणे २।१ "वाक्यं स्याद् योग्यताऽऽकांक्षाऽऽसत्ति-युक्तः पदोच्चयः"**) इसी प्रकार श्रीकृष्ण का भाषण भी, गोपियों को, अपने निकट रखने की आकांक्षा से युक्त था, उचित योग्यता से युक्त था, एवं एकसाथ रहने की आसत्ति से युक्त था। अतः, सकल कलापरिपूर्ण एवं परमकौतूहल के पराधीन, वनमाली श्रीकृष्ण ने, वृन्दावन को, सखियों के द्वारा घिरा हुआ देखकर, पूर्वोक्तरूप से यह जो कुछ कहा था, वह सब (**व्याजेन छलेन हारयितव्य-**

**तदेतदनुरागान्धतया तयान्तरीणं रीणं मध्वासवमिवार्थमनवगाह्य बाह्यमर्थमेव निशम्य शम्यमान-सारस्यतया शुष्का इव ता युगपदुपपादित-दुःखकोटिं कोटिं कामपि सन्तापस्य ययुः ।।७०।।**

**तदा तस्य तेनैव वचसा च साधुशतकोटिकोटिनिपातेनेव दलितम्, विषवृश्चिकेनेव विद्धम्, कालभुजङ्गेनेव दष्टम्, तुषानलेनेव दह्यमानम्, क्षुरेणेव क्षुण्णम्, महाज्वरेणेव पराभूतम्, शूलेनेव ग्रथितम्, विषकाण्डेनेव क्षतं सर्वमेवाऽपघनं मन्यमाना निरालोकमिव सकललोकम्, निःशरणमिव जगत्त्रितयम्, शून्यानन्दमिव विश्वम्, सन्तापमयमिव**

---

**स्ताभिरेव दूरीकारयितव्यः संतापः स्वीयो यत्र तद् तथा स्यात्तथा**) किसी बहाने से, उन गोपियों के द्वारा ही, स्वकीय सन्ताप दूरीकरणपूर्वक ही कहा था। वे, परमकौतुकी हैं। अतः, यह छलमय भाषण भी, उनका एक कौतुक ही था। एवं "**व्याजहारयितव्यसन्ताप**"-शब्द का गूढतम तात्पर्य यह है कि, "यहाँ-पर आगे किये जानेवाले, महा-वनविहार में, एकसाथ अनेक नायिका सम्भोग एवं रास आदि में, परस्पर में सपक्ष-विपक्ष आदि अनेक प्रकार की मतिवाली, उन बहुत-सी गोपियों का सर्व सम्मेलन करना महान् कठिन है, इसलिये सभी गोपियों में, एकसाथ उपेक्षामय महाज्वर को फेंककर सभी को विकल बनाकर, एक-मतिवाली बनाकर, पुनः स्वीकाररूप अमृत की वर्षा के द्वारा, उनको जीवित-सी बनाकर; अतएव, मानो नवीन उत्पन्न होनेवालियों की तरह, जब वे, विपक्ष आदि भाव को भूल जायँगी, तब उनके साथ, एक ही स्थानपर, एक ही साथ क्रीडा करूँगा। और मेरे अङ्ग-सङ्ग को पाकर, अहङ्कार से युक्त होकर, यदि फिर भी, पहली अवस्थापर पहुँच गईं, तब तो, स्वयं ही अन्तर्हित होकर, विरहरूप दावानल से आर्त हुई उनको, अपने दर्शनामृत से स्नान कराकर, सभी की एक-मति हो जानेपर, महारास करूँगा। मेरी यह सब चेष्टा, मेरे सुख से ही सुखी होनेवाली, इन गोपियों के लिये, सुख के लिये ही प्रतिफलित हो जायगी।" श्रीकृष्ण ने, अपने मन में, विचार करके ही, पूर्वोक्त छलमय वचनों की रचना की थी। यह सब भाव भी, आगे कहे जानेवाले "**स्मरसमर**" १७।१२१ इत्यादि गद्य के तात्पर्य की दृष्टि से, विज्ञजनों को समझ लेने चाहियें। एवं समस्त गोपियों की एक-सी बुद्धि बनाने की जो असामर्थ्य है, वह महारास के आरम्भ में, मानो एक प्रकार का सन्ताप है। वही, किसी बहाने के द्वारा दूर भगाने योग्य है।" गोपियाँ, उस समय अनुराग से अन्धी हो रही थीं, (**अनुरागो नाम सदाऽनुभूतस्यापि विषयस्य प्रतिक्षणमननुभूतत्वभान-समर्पकः प्रेम्णः कोपि परिमाणविशेष एव कथ्यते**) 'अनुराग' वही कहलाता है कि, जो सदा, अनुभव में लाये हुए पदार्थ को भी, प्रतिक्षण अनुभव में न लाये हुए के भान का समर्पण करनेवाला प्रेम का कोई परिणामविशेष ही हो। अतः, इस प्रकार की अनुरागान्धता के कारण, वे गोपियाँ, श्रीकृष्ण के भाषण में, भीतर में छिपे हुए अर्थ का, पुष्पों में छिपे हुए मधुमय आसव की तरह अनुशीलन न करके, बाहरी अर्थ को ही सुनकर, शान्त होती हुई सरसता के कारण, सूखी-सी होकर, एकसाथ करोड़ों दुःखों को देनेवाले सन्ताप की, किसी अनिर्वचनीय पराकाष्ठा-पर पहुँच गईं ।।७०।।

उस समय वे गोपियाँ, अपने सम्पूर्ण 'अपघन' (शरीर) को, श्रीकृष्ण के पूर्वोक्त उसी वचन के द्वारा, भली प्रकार करोड़ों वज्रों के गिरने से, मानो विदीर्ण हुआ-सा मानकर, एवं विषभरे बीछू के द्वारा काटे हुए की तरह, कालरूप सर्प के द्वारा डसे हुए की तरह, भुस की अग्नि के द्वारा जलाये हुए की तरह, छुरा के द्वारा काटे हुए की तरह, महाज्वर से पराजित किये हुए की तरह; तथा विषमय बाण के द्वारा,

दिङ्मण्डलम्, नीरसमिव धरणितलम्, भस्मीभूतमिव भुवनतलम्, परलोकं गतमिवात्मानं च विज्ञाय मुहूर्तं दारुपुत्रिका इवात्मशून्याः केवलं कठिनांशशंसिकाऽऽकृतयः क्रमेण मूर्च्छोत्थिता इव, सञ्चरदन्तःकरणधर्मतयाऽऽगतया संविद्-देवीसहायतयाऽऽयतया दुःखानुभूतिभूतिदशां यदि समासेदुः, तदा—

स्फुरितमधरैः स्विन्नं गण्डैः परिस्रुतमक्षिभिः
क्षुभितमसुभिर्म्लानं वक्त्रैस्तनूयितमङ्गकैः ।
अहह सुदृशां लावण्यश्रीतनोरिव कीकशैः
र्भुजविसलताग्रेभ्यः स्रस्तं मणीमयकङ्कणैः ॥७१॥

किञ्च, दयितवचसामौदासीन्ये श्रुतेऽपि न यद् गतं
त्वरितमसुभिस्तेन प्रेम्णो ह्रियेव विविक्षवः ।
चरणकमलाङ्गुष्ठैर्दीर्घोल्लसन्नखचन्द्रमः-
किरणलहरीकाण्डैरेवाऽलिखन्नवनीतलम् ॥७२॥

किञ्च, जात्यापि कोमलतराः प्रणयेन चोच्चै,रूक्षोदितेन दयितस्य विरुज्यमानाः ।
प्राणाः प्रयान्तु नतरामिति जातमात्रः, कण्ठं रुरोध सुदृशां स्वयमेव बाष्पः ॥७३॥

---

मानो घाव किये हुए की तरह मानकर, तथा सम्पूर्ण लोक को 'आलोक' (प्रकाश) से रहित-सा, तीनों-लोकों को रक्षक से हीन-सा, सम्पूर्ण विश्व को मानो आनन्द से शून्य-सा समझकर, एवं समस्त दिग्मण्डल को सन्तापमय-सा, सम्पूर्ण भूतल को नीरस-सा, भुवनतल को भस्मीभूत-सा, तथा अपनी आत्मा को परलोक में गया हुआ-सा समझकर, एक मुहूर्ततक कठपुतली की तरह, जीवन से रहित-सी होकर, केवल शरीर के कठिन अंशों को बतानेवाली आकृति से युक्त होकर, क्रमशः मानो मूर्च्छा से ही खड़ी-सी होकर, पश्चात् स्फूर्ति पाते हुए अन्तःकरण के धर्म के कारण, मानो पुनः लौटकर आई हुई विशाल चेतनादेवी की सहायता से, दुःख के अनुभव की 'भूति' (सम्पत्ति) की दशापर जब पहुँच गईं, तब उनके ओठ, फड़फड़ाने लग गये; कपोल, पसीने से युक्त हो गये; आँखे, आँसू बहाने लग गईं; प्राण, क्षुभित हो उठे; मुख, मलीन हो गये; शोक के कारण समस्त अङ्ग भी, मानो क्षीण या छोटे हो गये। हाय ! हाय !! सुन्दर नेत्रोंवाली उन गोपियों की जो सुन्दरता की शोभा थी, मानो उस सुन्दरता के शरीर से उठी हुई हड्डियों की तरह दिखाई देनेवाले मणिमय जो कङ्कण थे, वे, उनकी भुजारूप मृणाल-लताओं के अग्रभाग से गिर पड़े; अर्थात् वे कङ्कण नहीं थे, मानो गोपियों की सुन्दरतारूप शोभादेवी के शरीर की हड्डियाँ ही थीं; मानो उनके लावण्य की शोभा ही विनष्ट हो गई थी ॥७१॥

किंच प्रियतम के वचनों की उदासीनता के सुननेपर भी, प्राण, शीघ्र ही नहीं निकल गये; मानो उसी कारण, उनका प्रेम भी, लज्जित हो गया। वे तो, प्रेम के सहारे ही जीवित थीं। जब उनका प्रेम ही लज्जित हो गया, तो उनको भी लज्जित होकर, भूमि में प्रविष्ट होने की इच्छा करना उचित ही प्रतीत हो गया। अतएव, मानो भूतल में प्रविष्ट होने की इच्छा से युक्त होकर ही, वे गोपियाँ, दीर्घता-पूर्वक उल्लसित होनेवाली नखरूप चन्द्रमा की किरण-लहरीरूप बाणस्वरूप चरणकमलों में अँगूठाओं के द्वारा, भूतल को खोदने लग गईं ॥७२॥

**किञ्च, यावद् घनत्वमपहाय विलोचनाभ्यां, निष्क्रामति द्रव इवैष स एव वाष्पः ।**
**तूष्णीं बभूवुरबलाः क्षणमेव तावत्, चित्रीकृता इव नभस्यनुरागलेखाः ॥७४॥**

**किञ्च, अन्तर्मातुमशक्त एव सुदृशां सन्तापहालाहलो**
**नेत्रैरञ्जनरञ्जिताऽश्रुलहरीव्याजेन रीणो बहिः ।**
**सन्तप्तस्तनमण्डलेषु निपतन्मात्रः स्म मा दृश्यते**
**भूयश्चाऽऽविशदेव किन्नु हृदयं प्राणाऽपहारोद्यतः ॥७५॥**

**अथ सुदृशां निःश्वसनश्वसन एव मन्दोष्णो दोष्णोरन्तरतरलमपि हारं हा रंहसा म्लापयन्नपि यन्नासाविवरतो वरतोदकरत्वेनाऽधरदलदलनकारितां तन्नाऽतिचित्रम् ॥७६॥**

**चित्रं खल्विदमेव यदुपरतवदनानां सुवदनानां तासां सुखविगम-धूसरसरसीरुहाकृतीनां वदनबिम्बानां गलितेष्विव नवलावण्यामृतरसेषु सविशेषं शेषं नासाग्रजाग्रदवस्थं तद्बिन्दु-**

---

किंच इतनेपर भी, गोपियों के प्राण क्यों नहीं निकले ? इसके कारण की सम्भावना करते हुए, कवि कहते हैं कि, "गोपियों के प्राण तो, स्वभाव से ही अत्यन्त कोमल हैं; और प्रेम के कारण तो, और भी कोमल बन गये हैं; तथा प्रियतम के रूखे वचन के द्वारा विशेष पीड़ित भी हो रहे हैं; अतः, ये प्राण, इनके कण्ठ से किसी प्रकार भी न निकल सकें" इस प्रकार के विचारमात्र से उत्पन्न होनेवाले वाष्प ने, गोपसुन्दरियों के कण्ठ को स्वयं ही रोक लिया । अतः प्राण, बाहर नहीं निकल पाये ॥७३॥

किंच गोपियों के कण्ठ में, रुका हुआ वही 'वाष्प' (भाफ), अपनी कठोरता को छोड़कर, जबतक 'द्रव' (रस) की तरह, दोनों नेत्रों से बाहर निकल रहा था, तबतक तो वे गोपियाँ, आकाश में चित्रित की हुई अनुराग की पंक्तियों की तरह. क्षणभर चुपचाप ही खड़ी रहीं ॥७४॥

किंच दूसरी प्रकार की उत्प्रेक्षा करते हुए, कवि कहते हैं कि, गोपसुन्दरियों के हृदय में विद्यमान, सन्तापरूप जो 'हालाहल' (भयङ्कर विष) था, वह, मानो भीतर न समाता हुआ, अञ्जनरञ्जित आँसुओं की लहर के बहाने, नेत्रों के द्वारा बाहर निकलकर, उनके सन्तप्त हुए स्तनमण्डलों के ऊपर गिरनेमात्र से (हृदय के अत्यन्त सन्तप्त होने से तत्काल सूख जाने के कारण) दिखाई नहीं दिया । इससे यह प्रतीत होता है, मानो गोपियों के प्राणों का अपहरण करने में तत्पर, वह सन्तापरूप 'हालाहल' फिर भी, उनके हृदय में ही प्रविष्ट हो गया है क्या ? 'प्राणाऽपहारोद्यतः' का गूढभावार्थ यह है कि, पहले तो उन गोपियों के प्राण निकालने के लिये ही, मानो वह सन्तापरूप विष, हृदय में बढ़ गया था; वहाँ से अपने कार्य की सिद्धि को जानने के लिये ही, मानो नेत्रों के द्वारा बाहर निकलकर "इनके प्राण अभी भी नहीं निकले हैं" यह बात जानकर, मानो क्रुद्ध होकर ही, फिर भी हृदय में प्रविष्ट हो गया ॥७५॥

उसके बाद, सुन्दर नेत्रोंवाली उन गोपियों का श्वासरूप जो वायु था, वह, मन्द और उष्ण था । उस श्वासवायु ने हाय ! उन गोपियों की भुजाओं के बीच में, पहने हुए चञ्चल हार को भी, वेग से मलिन करते हुए, नासिका के छिद्र से निकट होने के कारण, एवं विशेष व्यथादायक होने के कारण, उनके अधरदलों के दलन करने की भावना जो प्राप्तकर ली, अर्थात् उनकी निःश्वासवायु ने, उनके अधरदल को जो मलिन कर दिया, यह कोई अत्यन्त आश्चर्य नहीं है ॥७६॥

आश्चर्य की बात तो यही है कि, उनके कज्जल के सहित जो अश्रुबिन्दु थे, उन्होंने नासिका के मोती की मणि, मलिन नहीं की । देखो, सुन्दर मुखवाली वे गोपियाँ, उस समय 'उपरत-वदना', अर्थात्

विशेषमिव बीजत्वेन स्थिततयेव न निपतन्तं मौक्तिकमणिमनवरतं निपतन्तोऽपि कज्जलाऽऽविला बिन्दवो नयनवारां वारान्तरसम्पत्ति-प्रतिपादनाय न मलिनयाम्बभूवुः ॥७७॥

विषादमय्यो वाचः

एवं सति निजनिजप्रकृतिकृतिवैचित्र्येण विविधविवक्षया पिपक्षयापि परमाऽमर्षादे-विविधहृद्विकारकारणं विविधश्रियः सर्वा एव बभूवुः ॥७८॥

तथा हि काश्चन— मुखाऽऽमोदोन्मत्तैर्मधुरकलझङ्कारकलया
स्वयं तानेवार्थानिव समनुकुर्वद्भिरलिभिः ।
दिशः श्यामाकारा नयनविगलत्कज्जलजल-
च्छटाभैः कुर्वत्यः सगदमगदन् गद्गदगिरः ॥७९॥

काश्चन— स्तवकैरतिदन्तकान्तभासां, भ्रमरैश्चाऽऽननगन्धनिर्भरान्धैः ।
पुरतस्तिलतण्डुलायमानं, विदधत्यो गगनाऽञ्चलं जजल्पुः ॥८०॥

---

बोल-चाल से रहित हो रही थीं; उनके मुखबिम्ब, सुख के चले जाने के कारण, धूलि-धूसरित कमलों के समान हो रहे थे; उनके मुखबिम्बों के नवीन सुन्दरतारूप समस्त रस, मानो गलित-से हो गये थे; इतनेपर भी, वह नासिका का मोती, नासिका के अग्रभाग में, जागती हुई अवस्था से, 'शेष' (अद्वितीय)रूप से विशेषतापूर्वक, मानो उनकी सुन्दरतारूप अमृत-रसों का बचा हुआ बिन्दुविशेष ही, बीजरूप से स्थित रहकर विद्यमान था; अतएव, नीचे नहीं गिर रहा था। उस समय निरन्तर गिरते हुए एवं कज्जल से मलिन हुए भी, आँसुओं के अनेक बिन्दु, मानो दूसरे प्रकार की जलरूप सम्पत्ति का संग्रह करने के लिये, नासिका के मोतीरूप मणि को मलिन नहीं कर पाये ॥७७॥

### विषादमयी वाणियाँ

ऐसी स्थिति में, अपने-अपने स्वभाव के अनुसार की हुई 'कृति' (चेष्टा) की विचित्रता के कारण, अनेक प्रकार की बात कहने की इच्छा से, एवं प्रणयकोप, विषाद, एवं दीनता आदि को परिपक्व करने की इच्छा से, हृदय के अनेक प्रकार के विकार के निमित्त, वे सभी गोपियाँ, अनेक प्रकार की शोभा-वाली हो गईं ॥७८॥

देखिये, कुछ गोपियाँ तो, नेत्रों से गिरते हुए कज्जलमय जलकी-सी छटावाले, एवं उनके मुखों की आकर्षक सुगन्धि से मतवाले, एवं अपनी सुमधुर ध्वनि की झङ्कार की कला के द्वारा, स्वयं उन्हीं अर्थों का, मानो भली प्रकार अनुकरण करनेवाले भ्रमरों के द्वारा, समस्त दिशाओं को श्यामवर्ण की बनाती हुईं, गद्गद वाणीवाली होकर, 'सगद', अर्थात् रोगपूर्वक बोलीं—[इस प्रकार से बोलनेवाली जो गोपी हैं, वे, चन्द्रावली की सखी हैं। प्रायः भद्रा, शैव्या आदि नामवाली हैं; सरल एवं कोमल-स्वभाववाली हैं; अपनी यूथेश्वरी के दुःख से दुःखी होकर, बोल रही हैं] ॥७९॥

एवं कुछ गोपियाँ, अपने दाँतों की सुमनोहर कान्तियों के गुच्छाओं के द्वारा, तथा अपने मुखों की सुगन्धि से ही, अतिशय अन्धे भ्रमरों के द्वारा, आकाशप्रान्त को अपने सामने से मिले हुए तिल-तण्डुलों के

काश्चन— अनुरागरसेन रञ्जितं, स्वर-शब्दार्थविशेषपूजितम् ।
मृदुमञ्जुगिरामधीश्वरी, रसनागोचरमूचिरे वचः ॥८१॥

काश्चन— अतिचञ्चललोचनाऽञ्चलीभि-,र्वियतीन्दीवरकाननं सृजन्त्यः ।
किरणैरपि पुण्डरीकखण्डं, दशनानां परुषा रुषा समूचुः ॥८२॥

मदशोणकटाक्ष-वीक्षणैः, कुटिलभ्रूलतिकाविकाशिभिः ।
घनघर्मपयःकणाननाः, कतमा माधवमाबभाषिरे ॥८३॥

काश्चन— विनयाऽनुनयाऽनुरागलक्ष्मी-,परभागैः समभागभागधेयाः ।
जगदुर्मृदु-गद्गदस्वरेण, प्रथितोत्कण्ठमकुण्ठिताः सुकण्ठ्यः ॥८४॥

केवलं नयनकज्जलाऽऽविलै-,रश्रुभिः स्नपित-तप्तवक्षसः ।
स्वानुरागरभसाऽनुसारिका, गद्गदं निजगदुः कुमारिकाः ॥८५॥

एवं प्रतिप्रकृति-विप्रकृति-विशेषतया या यथामनीषमुक्तवत्योऽक्तवत्यो हृदयमथ

समान करती हुई बोलीं—[ये, पद्मा प्रभृति गोपियाँ हैं, स्पष्ट भाषण करनेवाली हैं, सरल एवं प्रखर-स्वभाववाली हैं] ॥८०॥

एवं कुछ गोपियाँ तो, इस प्रकार का वचन बोलीं कि, जो वचन, अनुरागरूप रस के द्वारा अनुरञ्जित था; स्वर एवं शब्दों के अर्थविशेष से 'पूजित' (सम्मानित) था; मृदु एवं मनोहर था; तथा वाणियों की अधिष्ठात्री सरस्वतीदेवी की 'रसना' (जिह्वा) के गोचर था; अर्थात् इस प्रकार का वचन तो, सरस्वतीदेवी ही बोल सकती थी, दूसरी कोई भी नहीं [इस प्रकार के भाषण की चातुरीवाली, ये, विशाखा आदि सखियाँ हैं] ॥८१॥

कुछ सखियाँ तो, अपने अतिशय चञ्चल लोचनरूप अञ्चलों के द्वारा, आकाश में नीलकमलों के वन की सृष्टि करती हुईं, एवं अपने दाँतों की किरणों के द्वारा, सफेद कमलों के समूह की रचना करती हुईं, क्रोध से कठोर होकर बोलीं—[ये, श्रीराधिका आदि की सखियाँ हैं] ॥८२॥

कुछ सखियाँ तो, सौभाग्य की अधिकता से, एवं मदीयतामय भाव से उत्पन्न हुए टेढ़ेपन से, टेढ़ी भ्रूलता के द्वारा शोभायमान, एवं गर्व के कारण लालवर्ण के कटाक्षपूर्वक देखने से युक्त होकर, एवं घने पसीने की बिन्दुओं से युक्त मुखवाली होकर, माधव के प्रति, कुछ भली प्रकार बोलीं—[ये, अत्यन्त रोष-भरीं श्रीराधिका, श्यामा, एवं ललिता आदि हैं] ॥८३॥

एवं सुन्दर कण्ठवाली कुछ गोपियाँ तो, अनुनय, विनय, एवं अनुराग आदि की पराकाष्ठाओं के कारण, समान सौभाग्य से युक्त होकर, प्रसिद्ध उत्कण्ठापूर्वक अकुण्ठित होकर, कोमल गद्गद-स्वर से बोलीं—[ये सब, तदीयतामय-भाववाली, सरल एवं कोमल प्रकृतिवाली चन्द्रावली आदि हैं] ॥८४॥

केवल नेत्रों के कज्जल के द्वारा, मलिन हुए आँसुओं से ही, अपने सन्तप्त वक्षःस्थल को स्नान करानेवाली, अपने-अपने अनुराग के वेग की अनुसारतावाली गोपकुमारियाँ गद्गद होकर बोलीं—[ये सब, मुग्धानायिका होने के कारण, कोमल-स्वभाववाली, धन्या आदि कन्याएँ हैं] ॥८५॥

कालकूटकुटिलेन दुःखेन तासां तथा तथाविधेन क्रमेण प्रतिवचनरचनां निरूपयामहे, या महेन्द्रादिगुरुणाऽऽङ्गिरसेन गुरुणाऽङ्गिरसेन यथार्थतया कथयितुं न शक्यते ॥८६॥

अहो नः साहसं हसन्तु न सन्तो यदयमुपक्रमो रसज्ञाः! रस-ज्ञानमदकण्डूखण्डनाय नाऽयमस्माकमपराधो यतः क्षुद्रोऽपि क्षुद्रोपितवैकल्योऽकल्योऽपि दुर्लभमिष्टमिष्टद्रव्य-मभिलषति ॥८७॥

तत्र तावत् प्रथमं प्रथमङ्गलावण्यं दधत्यः काश्चिदाहुः,—

'हा हन्त भो हृदरुषा परुषाऽक्षरेण, मैवं विषादयितुमर्हसि नो विशिष्य ।
सन्तर्पणाय भुवनस्य विधाय हर्षं, वर्षन्त्यहो घनरसं न विषं पयोदाः ॥८८॥

किञ्च, युक्तं न एतदवमुच्य समस्तबन्धू-,नन्धूपमान् यदगमाम तवाङ्घ्रिमूलम् ।
वापीतडागसरिदादिपयो विहाय, वाञ्छा जले जलधरस्य हि चातकीनाम्॥'८९॥

---

इस प्रकार अपने-अपने स्वभाव की विशिष्टता से युक्त प्रकार की विशेषतापूर्वक, एवं अपनी-अपनी बुद्धि के अनुसार, जिन गोपियों ने, जिस प्रकार कहा है, एवं भयङ्कर विष से भी कुटिल दुःख के द्वारा, अपने हृदय को सान लिया है, उन गोपियों के उसी प्रकार के क्रम से, उनके प्रतिवचन की रचना का निरूपण करते हैं। उन गोपियों के 'प्रतिवचन' (श्रीकृष्ण की बातों का प्रत्युत्तर) की जो रचना, **(गुरुणा बृहता अङ्गि-रसेन अङ्गिना रसेन शृङ्गारेण यथार्थतया औचित्येन इन्द्रादि-गुरुणा आङ्गिरसेन अङ्गिरःपुत्रेण बृहस्पतिनाऽपि कथयितुं न शक्यते, किं पुनर्वर्णयितुमिति भावः)** महान् विशाल अङ्गीरूप जो शृङ्गाररस, उस शृङ्गाररस की यथार्थतापूर्वक, इन्द्रादि देवताओं के गुरु, एवं अङ्गिरा ऋषि के पुत्र, बृहस्पति के द्वारा भी, नहीं कही जा सकती। फिर वर्णन नहीं की जा सकती, इस विषय में तो कहना ही क्या है ? ॥८६॥

अहो ! हे रसज्ञ सन्त-जनो ! हमारे साहस की हँसी नहीं करना। क्योंकि, गूढविषय के निरूपण का यह जो उपक्रम है, वह तो, रस के ज्ञान से उत्पन्न मद की 'कण्डू' (खुजली) का खण्डन करने के लिये है; इसमें भी हमारा अपराध नहीं है। क्योंकि **(क्षुधा बुभुक्षया रोपितं वैकल्यं यस्य सः क्षुद्रोऽपि जनः, अकल्योऽप्ययोग्योपि; यद्वा-रोगयुक्तोऽपि "कल्यौ सज्जनिरामयौ" इत्यमरः)** जिसके ऊपर भूख ने, विकलता आरोपित कर दी है, ऐसा 'क्षुद्र' (छोटा) व्यक्ति भी, चाहे वह 'अकल्य' (अयोग्य) हो, अथवा रोगी भी हो, तो भी वह दुर्लभ एवं इष्ट तथा मीठे द्रव्य की अभिलाषा करता ही है, वही दशा मेरी भी है। तात्पर्य—चाहे मैं अयोग्य हूँ, तथापि इस महारास के रसमय प्रसङ्ग के वर्णन करने की अभिलाषा तो मेरी भी है ॥८७॥

उन सब गोपियों में भी, सर्वप्रथम 'प्रथ' (प्रसिद्ध) अङ्ग की सुन्दरता को धारण करती हुईं, कुछ गोपियाँ बोलीं—"हाय ! हे प्यारे श्यामसुन्दर ! **(हृदरुषा हृदि अरुर्व्रणो यतस्तादृशेन परुषाक्षरेण)** देखो, हृदय में घाव करनेवाले, कठोर अक्षर के द्वारा, तुम, हम सबको, इस प्रकार से विशेषरूप से 'विषाद' (दुःख) से युक्त करने के योग्य नहीं हो; अर्थात् हमको स्वयं बुलाकर, इस प्रकार का दुःख देना, उचित नहीं है। क्योंकि देखो, यह बात प्रसिद्ध है कि, जितने भी मेघ हैं, वे, भुवन को भली प्रकार तृप्त करने के लिये, हर्ष को धारण करके, 'घनरस' (जल) को ही बरसाते हैं; किन्तु, विष को नहीं बरसाते ॥८८॥

अपरा आहुः सरोषहासपरिहासपेशलम्,—

'पत्यपत्यसुहृदामनुवृत्ति-,धर्म इत्युपदिदेश भवान् यत् ।

अस्त्वसौ त्वयि गुरावुपदेशो, मादृशीषु पदमेष न धत्ताम् ॥९०॥

हन्त हन्तरराति‍समूहस्य ! हस्यमानोऽयं तव व्याहारो हा रोपितो यदयमस्मासु कुतस्तरामपत्यमपत्यक्तपतिसञ्ज्ञानां पतीनामपत्यमिति तत्पुरुषे पुरुषेश्वर ! न घटतेऽन्वयः,

---

इस प्रकार, श्रीकृष्ण की अविचारकारिता को दिखाकर, अपनी विचारपूर्वक-कार्यकर्तृता दिखाती हुई बोलीं— 'किंच हे नाथ ! हम सब तो(अन्धूपमान् कूपतुल्यान्)कूपके समान,समस्त बन्धुओं को छोड़कर, तुम्हारे चरणों के निकट आ गई हैं। अत, हमको ठुकरानारूप, यह तुम्हारा कार्य, उचित नहीं है। तुमको छोड़कर, विश्व में अब हमारा कोई भी सहारा नहीं हैं; और हम, दूसरे का सहारा चाहती भी नहीं हैं। क्योंकि वापी, कूप, तड़ाग, नदी आदि के जल को छोड़कर, चातकी-जनों की वाञ्छा, जलधर के जल में ही लगी रहती है, यह बात प्रसिद्ध है। अर्थात् हम सब, चातकी हैं; तो आप, घनश्याम हो। आपको छोड़कर, हम, कहाँ जा सकती हैं ? ॥८९॥

प्रणयकोप एवं हास-परिहास की सुन्दरतापूर्वक दूसरी गोपियाँ—"हे श्यामसुन्दर ! देखो, आपने "पति, पुत्र एवं सुहृद-सम्बन्धियों का अनुसरण करना ही, स्त्रियों का धर्म है" इस प्रकार का जो उपदेश दिया है, वह उपदेश तो, गुरुरूप तुम में ही विद्यमान रहे; अर्थात् तुम, रात्रि में निर्जन वन में, सुन्दरी-जनों को बुलाकर, स्वयं गुरु बनकर, इसी प्रकार के धर्म का उपदेश, सदैव देते रहो। यदि कहो कि, अरी गोपियो ! इतना टेढ़ा परिहास क्यों कर रही हो ? तो इसके उत्तर में कहती हैं कि, हम जैसी, सीधीसादी स्त्रियों के ऊपर, तुम्हारा यह उपदेश, चरण-स्थापन न करे। काकूक्ति में तो यह भाव है कि, अपितु, तुम्हारा यह उपदेश, हमारे ऊपर भी चढ़ जाय। हम, इसीलिये तो यहाँपर आई थीं, आपके इस धर्ममय उपदेश को सुनकर, कृतार्थ ही हो गई हैं। अथवा शब्द की अभिधावृत्ति से ही स्पष्ट बोलीं—यदि आपकी गुरुता हो, तो यह उपदेश हो सकता है। आपकी गुरुता तो है नहीं, अर्थात् हम, आपको गुरु तो नहीं बना रही हैं। कारण, आप तो गोपजाति के हो। आपको धर्म का उपदेश देने का अधिकार ही नहीं है, और उस प्रकार के उपदेश में, हमारी श्रद्धा भी नहीं है। यदि कहो कि, अरी हठीलो गोपियो ! मैं तो, ऋषियों के वचन का ही अनुकथन कर रहा हूँ, इसको ग्रहण करने में क्या हानि है ? इसके उत्तर में, हम कहती हैं कि, हम जैसी गँवार ग्वालिनी तो, इस प्रकार के उपदेश की अधिकारिणी ही नहीं हैं, यह भाव है। अथवा यह उपदेश तो, पहले गुरुरूप आपके ऊपर ही विद्यमान रहे। क्योंकि गुरु, स्वयं आचरण करके, पश्चात् दूसरे जनों को, अपने उपदेश में प्रवृत्त कर सकता है, अन्यथा नहीं। अर्थात् पहले आप ही, अपने पति-पुत्र आदि की सेवा करके दिखाओ, पश्चात् हमें सिखाओ। क्योंकि, तुमने तो, मोहिनी अवतार में, कोई भी पति नहीं बनाया। और यदि किसी प्रकार बनाया भी तो, महादेव बाबा, पति बनाया; एवं उस पति के द्वारा, कोई पुत्र भी उत्पन्न नहीं किया; तथा न तुमने, महादेवरूप अपने पति की कुछ सेवा ही करी। इसलिये अब, अपने उपदेशानुसार, पहले तुम, अपने पति की सेवा करके दिखला दो तो, हम भी तुम्हारा उपदेश मान लेंगी। गोपियों का गूढ अभिप्राय तो यही है कि, हमारे सच्चे-पति तो आप ही हो। आपकी सेवा में, हम उपस्थित ही हैं; अतः, सच्चे-पति की सेवा को छोड़कर, हम क्यों जायँ ? ॥९०॥

हर्षपूर्वक पुनः बोलीं कि, "हे वैरीसमूह को मारनेवाले ! नाथ ! तुम्हारा यह जो भाषण है, हाय ! वह तो हँसी का पात्र है। क्योंकि, यह हमारे ऊपर, व्यर्थ ही थोप दिया है। क्योंकि हमने तो,

**यतस्त्वदतिरिक्तोऽरिक्तोत्तमगुणरत्नाकर ! रत्नाकरतनयाऽऽराधितचरण ! नाऽतः परः पतिरस्ति नारीणां नाऽरीणां च हन्ताऽन्यो मानसानाम् ॥'६१॥**

**अन्या आहुः,— 'कुर्वते त्वयि रतिं मतिभाजः, प्रेयसि त्रिभुवनात्मनि नित्ये ।**
**नाऽऽर्तिदं क्षणविनाशि भजन्ते, पत्यपत्यसुहृदादि कृतिन्यः ॥६२॥**

**एषा हि साधुतमा धुतमाया रीतिः सा मान्यानां सामान्यानां च विशेषतोऽशेष-तोदहर ! माद्दशां दृशां मनसामुद्धवो धवो भवानेव, भवन्तमृतेऽमृतेऽपि नो जुगुप्सा, तन्नः प्रसीद, सीदतु नाऽयममायमनुगतो गतोत्साहो जीवलोकनिकरः ॥६३॥**

**छिन्धि माऽऽशामा शावकदशमुपचितां कमलिनीमिव हिमागमो मा गमो म्लापयितुं नो जिजीविषाम् ॥'६४॥**

---

प्राकृत-पतियों का सङ्ग, जन्म से ही छोड़ रखा है; अतः हमारे पुत्र कहाँ से आया ? यदि कहो कि, पतियों के पुत्र, हाँ, वे तो, दूसरी सपत्नी से भी हो सकते हैं । इसलिये हे पुरुषेश्वर ! "पतीनामपत्यम्" इस प्रकार के 'तत्पुरुष'-समास में, अन्वय सङ्घटित नहीं हो रहा है, एवं आप से भिन्नपुरुष में, हमारा सम्बन्ध भी सङ्घटित नहीं हो रहा है । क्योंकि आप तो, परिपूर्ण उत्तम गुणों के रत्नाकर हो ! और **"यद्वाञ्छया श्रीर्ललनाऽऽचरत्तपो विहाय कामान् सुचिरं धृतव्रता"**(भा० १०।१६।३६) इत्यादि प्रमाण के अनुसार, आपके चरण तो, समुद्रतनया लक्ष्मीदेवी के द्वारा भी आराधित हैं ! इसलिये आपको छोड़कर, हमारा तो कोई भी दूसरा पति नहीं है । क्योंकि, स्त्रियों के मन में होनेवाली पीडारूप मानसिक-वैरियों को मारनेवाला दूसरा कोई भी नहीं है । कारण, प्राकृत-पति तो, स्वतः ही आपत्तियों में पड़े रहते हैं । (**गोपराजनन्दनत्वेनैव प्राप्तनिष्ठानामपि तासामियं माहात्म्यस्फूर्तिः प्रेमकृतैव; प्रेमा हि असदपि माहात्म्यं स्फोरयति किमुत सत् । ततश्च प्रेमातिशयस्तु माहात्म्यातिशयमेव स्फोरयति**) और देखो, केवल नन्दनन्दन रूप में ही, निष्ठा रखनेवाली गोपियों के मन में, श्रीकृष्ण के इतने माहात्म्य की जो स्फूर्ति है, वह तो, प्रेम के द्वारा ही की गई है । प्रेम, ऐसी वस्तु है कि, वह, अविद्यमान माहात्म्य की भी स्फूर्ति करा देता है; विद्यमान की स्फूर्ति का तो कहना ही क्या है ? इसलिये अतिशय प्रेम, अतिशय माहात्म्य की स्फूर्ति करा देता है ॥६१॥

दूसरी गोपियाँ—"हे नाथ ! तुम तो त्रिभुवन के अन्तर्यामी हो, नित्य हो । अतएव, अतिशय प्रिय हो । इसलिये बुद्धिमान्-व्यक्ति एवं बुद्धिमती-स्त्रियाँ, तुम में ही प्रेम करती हैं । एवं जो चतुर-स्त्रियाँ हैं, वे, प्रतिक्षण पीडादायक, क्षणभंगुर, पति, पुत्र, एवं सुहृद आदि का सेवन नहीं करती हैं ॥६२॥

"और हे प्रभो ! आप में प्रेम करनारूप जो यह प्रसिद्ध रीति है, वह तो, माननीय-जनों की एवं छोटे-मोटे सर्वसाधारण-जनों की भी निष्कपटरूप से अत्यन्त श्रेष्ठ मानी गई है । एवं हे समस्त व्यथाओं को हरनेवाले ! श्याम ! विशेष करके, हम जैसियों के नेत्रों के, तथा मनों के मूर्तिमान् उत्सवस्वरूप पति तो, आप ही हो । आपको छोड़कर तो, हमको, अमृत में भी घृणा आती है । इसलिये, हमारे ऊपर प्रसन्न हो जाइये । और निष्कपट-भाव से, आपके अनुगत होनेवाला, गोपीसमूह रूप यह जो जीवलोक है, वह उत्साह से रहित होकर, दुःखित नहीं होना चाहिये ॥६३॥

(**आ-शावकदशं बालदशामभिव्याप्य उपचितां वृद्धां आशां मा छिन्धि । कमलिनीं हिमागम इव नोऽस्माकं जिजीविषां म्लापयितं मा गमः मा प्राप्तो भव**) "और आप में, बालकपन से बढ़ी हुई, हमारी

अपराश्चाहुः,— 'चित्तमत्र भवताऽपहृतं नो, गम्यतां कथमहो बत घोषः ।
गच्छतो न च पदे पदमेकं, नाथ ! ते पदसरोरुहमूलात् ॥९५॥

तेन ते न वचो नवचोर ! वधूजनमानसस्य मान-सस्यशोषकराऽवग्रहग्रहणयोग्यं भवितुमर्हति ॥'९६॥

इतरा अप्याहुः,— 'मुच्यतां कपटकौतुकधूली, सिच्यतामधरबिम्बमधूली ।
क्लान्तिकारिपरुषोदितमूलः, शान्तिमेतु हृदि तापकुकूलः ॥९७॥

अपरथा मनोरथा मनोजकृताः परितापकृशानुना कृशा नु नाशयित्वा न इमास्तनूरन्याः प्रापय्य प्रापयिष्यन्ति योषिद्वधानुतापमनुभवन्तं भवन्तम् । अस्माकं तूभयतो विरहभयतो विरहः' इति ॥९८॥

---

आशा का छेदन न कीजिये । एवं बर्फ या जाड़े का आगमन, जिस प्रकार कमलिनी को मलिन बना देता है, उसी प्रकार तुम, हमारे जीने की इच्छा को, मलिन करने के लिये प्राप्त मत हो जाओ; अर्थात् हमारे जीवन की आशा को विनष्ट मत करो ।।९४।।

उनसे भिन्न गोपियाँ—"हे नाथ ! आपने यहाँपर हमारे चित्त को तो हर लिया है, हाय ! ऐसी दशा में, हम, व्रज में किस प्रकार चलीं जायँ ? क्योंकि, आपके चरणारविन्दों के निकट से, हमारे दोनों पैर, एक पैर भी पीछे की ओर नहीं चल रहे हैं । तात्पर्य—हमारा चित्त तो, आपने ही हर लिया, इसमें हमारा क्या दोष है ? ।।९५।।

"अतएव हे नवचोर ! तुम तो, वधूजनों के मन को ही चुरानेवाले हो । इसलिये तुम्हारा वचन, उनके मानरूपी घास को सुखानेवाले 'अवग्रह', अर्थात् वर्षा के प्रतिबन्धक को, ग्रहण करने के योग्य नहीं हो सकता । तात्पर्य—नवीनचोर होने के नाते, अभी, मन ही चुराना सीखा है, मान नहीं ।।९६।।

उनसे दूसरी गोपियाँ भी—"हे नाथ ! कपटभरी कौतुकमयी धूली को छोड़ दीजिये; हमारे अधरबिम्बरूप 'मधूली' (मुलेठी की लता) को सींच दीजिये; एवं ग्लानिकारक आपके कठोर वचन ही जिसका मूल है, उस प्रकार का सन्तापरूप जो 'कुकूल' (भूसी की अग्नि), हमारे हृदय में धधक रही है, वह, आपकी कृपा से शान्त हो जानी चाहिये ।।९७।।

" 'अपरथा' (अन्यथा), अर्थात् यदि आप, हमको अङ्गीकार नहीं करेंगे तो, हमारे मनोज के द्वारा, उत्पन्न किये हुए जो मनोरथ हैं, वे ही कर्ता बनकर, आपकी उपेक्षा से, कृश हुई इन हमको, सन्तापरूप अग्नि के द्वारा विनष्ट करके, दूसरे शरीरों को प्राप्त कराकर, आपको प्राप्त करा देंगे । आप तो, अनेक स्त्रियों की हत्या से, उत्पन्न हुए पश्चात्ताप का ही अनुभव करते रह जाओगे । तात्पर्य—"हाय ! ये तो, अपने तेज से, मुझ को प्राप्त ही हो गईं, और मैं तो, उपेक्षा के कारण, केवल स्त्रियों के वध का ही भागी हो गया" इस प्रकार के पश्चात्ताप का ही अनुभव करते रह जाओगे । किन्तु, हम सबका तो, दोनों ही प्रकार से, अर्थात् इस समय अङ्गीकार कर लेने से अथवा उसके अभाव से, आपके विरह के भय से, 'विरह', अर्थात् छुटकारा हो जायगा ।।९८।।

अपराश्चाहुः,— 'अस्पृशाम कमलोत्सवकन्दौ, यर्हि बर्हदलभूष ! तवाङ्घ्री ।
तावदेव हि परस्य समक्षं, स्थातुमेव न वयं प्रभवामः ॥९९॥

तदिदं भवत्पर-परभागमपराऽपरामृष्यं समानवयो नवयोषितां लवणिमाऽऽधुर्यं माधुर्यं स्वीक्रियताम् ॥१००॥

लौकिकता-पारमिता रमिता निजजनवृन्दाऽवनप्रियेण वृन्दावनप्रियेण भवता बताऽन्तःसन्तापं नाऽर्हन्ति ॥१०१॥

अथ श्रुतिरूपा आहुः,—
'वक्षसि स्थितवती च तुलस्याः, स्पर्धयेव कमला यमुपास्ते ।
अत्र ते चरणपद्मपरागे, रागवान्निकर एष वधूनाम् ॥१०२॥

अतएव प्रपन्नाः प्रपन्नार्तिहारक ! माऽस्मान् परिहार्षीः ॥'१०३॥

---

उनसे भिन्न गोपियाँ—"हे मोरपङ्ख के भूषणवाले ! नाथ ! कमल की तरह, उत्सवमय सुख को देनेवाले तुम्हारे दोनों चरण, जब से हमने स्पर्श किये हैं, तब से लेकर तो, हम सब, दूसरे व्यक्ति के सामने, खड़ी होने को भी समर्थ नहीं हैं ॥९९॥

"इसलिये इन नवीन अङ्गनाओं के माधुर्य को स्वीकार कर लीजिये । इनका यह माधुर्य, आपके परायण होने से ही, शोभा से युक्त है, दूसरे जनों के छूने के योग्य नहीं है, अर्थात् दूसरे तो, इसको छू नहीं सकते । एवं यह माधुर्य, समान अवस्था से युक्त है, एवं सुन्दरताओं का तो भली प्रकार आश्रय-स्वरूप है ॥१००॥

"यदि कहो कि, ऐसा करने से लोक में निन्दा हो जायगी, सो बात नहीं है । क्योंकि, हम सब तो, लौकिकता के पार पहुँची हुई हैं; अर्थात् लोक को छोड़ चुकी हैं । आप को भी, अपने भक्तवृन्द की रक्षा करना ही प्रिय है, एवं श्रीवृन्दावन भी प्रिय है; अतः, इस प्रकारवाले आपके द्वारा रमण कराई हुई, ये गोपियाँ, आन्तरिक सन्ताप के योग्य नहीं हैं; अर्थात् आपके साथ क्रीडा करने से, ये, सन्तप्त नहीं होंगी" ॥१०१॥

उनके बाद श्रुतिरूपा गोपियाँ—"हे नाथ ! आप के वक्षःस्थलपर स्थित हुई लक्ष्मी, मानो चरणों में निवास करनेवाली तुलसी के साथ, 'स्पर्धा' (डाह) से ही, तुम्हारे चरणकमलों के जिस पराग की उपासना करती रहती है; अतः, यहाँपर उपस्थित, यह गोपवधुओं का जो समूह है, वह भी, तुम्हारे चरणकमलों के पराग में अनुराग रखता है । तात्पर्य—श्रुतिरूपा गोपियों के हृदय में, ऐश्वर्य का संस्कार जमा हुआ है, मानो उसी ऐश्वर्यज्ञान के संस्कार से **"तस्मान्नन्दात्मजोऽयं ते नारायणसमो गुणैः"** (भा० १०।८।१९) इस प्रसिद्धि के अनुसार, नन्दनन्दन के ऐश्वर्य को, नारायण के समान ही मानकर कहती हैं कि, "हे प्रभो ! जिस प्रकार लक्ष्मी, आपके दासीभाव को चाहती है, उसी प्रकार हम भी, आपकी दासी होना चाहती हैं ॥१०२॥

"अतएव हम, आपकी शरणागत हैं । हे शरणागत-जनों की पीडा हरनेवाले प्रभो ! हमारा त्याग मत करो" ॥१०३॥

अथ तत्सवासना ऊचुः,—

'तत् प्रसीद करुणाम्बुनिधे ! नः, सङ्गताः स्म वसतीः परिहाय ।
त्वत्पदाम्बुजपलाशविलास-,स्वादमोदमदिराधुतबुद्धीः ।।१०४।।

तदधुना धुनानो मोहं पुरुषभूषण ! भूषणहर ! वरकरुणाऽरुणापाङ्गनिरीक्षणक्षणबल-वलमान-मानसा मानसारस्येन प्रभवि ह विहसित-सितताच्छुरित-दशनवसनाऽऽरुण्यतारुण्य-तात्कालिकशोभाविशेषाऽशेषार्तिहारिणा वचनामृतेन विपणय्य कुरुष्वोच्चैर्नो दासीर्नोदासीनो भव' इति ।।१०५।।

एवमन्या अपि तत्सवासना ऊचुः,—

'खेललोलमणिकुण्डल-भास्वद्-,गण्डमण्डलमखण्डितशोभम् ।
वीक्ष्य ते स्मितसुधामधुरौष्ठं, वक्त्रचन्द्रमभवाम हि दास्यः ।।१०६।।

मधुमधुरहसितामृतमृतसञ्जीवन-वननकारिण्यो भयभयदमायतमायतमानसौभगमति-चारु चारुणकरकमलाग्रं कमलाग्रन्थिहरं भुजदण्डयुगं विलोक्य भवाम दास्यो दास्योचित-प्रेमप्रे मनसि नो धारय रयतः ।।'१०७।।

---

श्रुतिरूपा गोपियों के समान वासनवाली, मुनिरूपा गोपियाँ—'हे दयासागर ! हम सब तो, तुम्हारे चरणकमलों के पत्ररूप अँगुलियों के विलास के आस्वादन से, उत्पन्न होनेवाले हर्ष से, कम्पित बुद्धिवाली होकर, अपने-अपने भवनों को छोड़कर, आपके निकट आई हैं, इसलिये आप, हमारे ऊपर प्रसन्न हो जाइये ।।१०४।।

"इसलिये हे पुरुषभूषण ! अब तो, हमारे मोह को दूर करते हुए, अपने वचनामृत के द्वारा, हम सबको 'विपणय्य', अर्थात् खरीदकर, सम्मान की सरसतापूर्वक, हम सबको, अपनी दासी बना लीजिये, हमारी ओर से विशेष उदासीन मत हो जाइये । क्योंकि आप तो, (**भुवः पृथिव्या एव उषणं सन्तापस्तं हरतीति हे तादृश !**) भूमि के भी सन्ताप को हरनेवाले हो ! एवं हमारा मन भी, तुम्हारी श्रेष्ठ करुणा से, अरुण कटाक्षों के निरीक्षणरूप जो 'क्षण' (उत्सव) है, उसी के बल से चञ्चल हो रहा है । एवं आपका वचनामृत भी, ऐसा प्रभावशाली है कि, हँसी की सफेदी से युक्त जो 'दशनवसन', अर्थात् ओष्ठ, उस अधरोष्ठ की अरुणतारूप तरुणता के द्वारा, होनेवाली तात्कालिक जो शोभाविशेष, उस विशिष्ट शोभा के द्वारा, समस्त पीडाओं को हरनेवाला है" ।।१०५।।

इसी प्रकार, मुनिरूपा उन गोपियों के समान वासनावाली, दूसरी गोपियाँ भी बोलीं—"हे प्रभो ! हम तो, तुम्हारे इस मुखचन्द्र को निहारकर, तुम्हारी दासी होना चाहती हैं कि, जो मुखचन्द्र, खेलने से चञ्चल हुए मणिमय कुण्डलों के द्वारा प्रकाशमान कपोलमण्डल से युक्त है, एवं अखण्ड शोभा से युक्त है, तथा मन्दमुसकानरूप सुधा के कारण, मधुर ओष्ठों से युक्त है ।।१०६।।

"मधु से भी मधुर, जो आपका हास्यरूप अमृत है, वह, मृतसञ्जीवन औषधि है । हम तो, उसी की याचना करनेवाली हैं, (**वनु याचने**) अर्थात्, आप हमारे सामने नेक हँस जाइये; बस, हम उतने से ही जीवित हो जायँगी । और आपके इस भुजदण्ड की जोड़ी को देखकर ही, आपकी दासी होना चाहती हैं । क्योंकि, यह युगल भुजदण्ड, भय को भी भय देनेवाला है, अर्थात् भय को दूर भगानेवाला है, आजानुलम्बित है. सुन्दरता तो, इसमें निवास करने के लिये, भली प्रकार प्रयत्न करती रहती है, अर्थात्

अथ नित्यसिद्धा ऊचुः,—'सकलसुभग ! भगवन् ! पुरुषरत्नगुणरत्नगुणनिकागार ! किं तावदासां दूषणम् ।।१०८।।

काः स्त्रियस्तव मनोहरवंशी-,कूजिताऽऽहृतहृदः परिहाय ।
साधुशील ! कुलशीलसुशैली-,मार्य ! नाऽऽर्यचरिताद् विचलेयुः ।।१०९।।

यतस्त्रिलोकलोकलोचनचमत्कारकारणमखिलभुवनलक्ष्मीसौभगभगवत्तास्पदं पदं सौन्दर्याऽवधेः परममाधुर्यधुर्यमतिरमणीयरमणीयत्नसाध्यरूपं रूपं तवेदमालोक्य निर्भरमेदिनी मेदिनीगत-खग-मृग पशुततिरतिविपुलपुलककुल-कलितां तनुं धत्ते ।।'११०।।

**प्रियतमस्य प्रसन्नीकरणम्**

पुनः श्रुतिरूपा ऊचुः,—

'आर्तिहा व्रजभुवां भवसीति, व्यक्तमेव हि विभो ! भुवनेषु ।
आदिपुरुष इवाऽमरगोप्ता, तेन हातुमिह नाऽर्हसि नस्त्वम् ।।१११।।

---

परमसुन्दर है, अतिशय मनोहर है, एवं इसका अग्रभाग, अरुण करकमलों से युक्त है, तथा (**कमलायाः शोभायाः ग्रन्थि ग्रन्थनं हरतीति तत् ग्रथितसर्वशोभाकमित्यर्थः**) समस्त शोभाओं से ग्रथित है। इसलिये आप, हम सबको, (**दास्योचितं प्रेमाणं प्राति पूरयतीति तथाभूते निज-मनसि रयतो वेगपूर्वकं धारय**) दास्योचित प्रेम की पूर्ति करनेवाले, अपने मन में, वेगपूर्वक धारण कर लीजिये" ।।१०७।।

उनके बाद, नित्यसिद्ध गोपियाँ—"हे सकल सौभाग्य परिपूर्ण ! या सकल सुन्दर ! भगवन् ! (हे श्रीयुक्त !) हे पुरुषरत्न ! हे गुणरत्न ! हे गुणनिकागार ! (हे नृत्यमन्दिर !) (**भवेद् गुणनिका नृत्ये, इति मेदिनी**) अथवा आप तो, श्रेष्ठपुरुषों के एवं श्रेष्ठगुणों के नृत्यमन्दिर हो ! अर्थात् श्रेष्ठपुरुष, आप में ही प्रेम करते हैं; एवं श्रेष्ठगुण भी, आप में ही नृत्य करते रहते हैं। अतः ये गोपियाँ, यदि आप में स्नेह करती हैं, तो इनका कौन-सा दोष है ? ।।१०८।।

'हे साधुशील ! अर्थात् हे श्रेष्ठ चरित्रवाले ! या सुन्दर स्वभाववाले ! आर्यवर ! श्याम ! जिनका मन, तुम्हारी वंशी की मनोहर ध्वनि ने हर लिया है, उन स्त्रियों में से, ऐसी स्त्रियाँ कौन-सी हैं कि, जो अपने कुल, एवं स्वभाव की शैली को छोड़कर, आर्यचरित से विचलित न हो सकेंगी ? आप ही बताइये ? तात्पर्य—आप, इतने सज्जन होकर भी, विपरीत चेष्टा क्यों करते हो ? इस रहस्य को, हम, आप से ही पूछती हैं ।।१०९।।

"क्योंकि, तुम्हारा जो यह रूप है, वह, तीनों-लोकों में रहनेवाले लोगों के चमत्कार का कारण है, एवं समस्त भुवनों की शोभादेवी के सौन्दर्यरूप ऐश्वर्य का स्थानस्वरूप है, एवं सौन्दर्य की पराकाष्ठा का स्थान है, परममाधुर्य से परिपूर्ण है, तथा अतिशय रमणीय रमणी-जनों के भी प्रयत्न से साध्य-स्वरूपवाला है, अर्थात् अनायास लभ्य नहीं है। तात्पर्य—तुम्हारे इस रूप की प्राप्ति के लिये तो, वे स्त्रियाँ, तीव्र-तप एवं कठोर-व्रत आदिक भी कर सकती हैं; किन्तु इससे, कभी विराम नहीं ले सकती हैं। अतः, इस प्रकार के तुम्हारे इस रूप को देखकर, भूतलपर विद्यमान खग, मृग, पशु आदि की श्रेणी भी, 'निर्भरमेदिनी' (अतिशय स्नेहवती) होकर (**ञिमिदा स्नेहने धातुः**), अत्यन्त महान् पुलकावली से युक्त शरीर को धारण कर लेती है। तात्पर्य—आपके अनुपमेय रूप को देखकर, पशु-पक्षी आदि जड़ जीव भी, जब रोमाञ्चित हो जाते हैं, तब सचेत ये गोपियाँ, उस रूपपर यदि विमुग्ध हो जाती हैं, तो इसमें इनका क्या दोष है ?" ।।११०।।

**तेनाऽऽर्तबन्धो ! निर्बन्धो निर्भरोऽयं मा क्रियताम्, करुणानिधे ! निधेहि सन्तप्ते न उरसि शिरसि शिशिरतरं रतरञ्जि करकमलममलमलमतिमतिसन्तापमलनकृते किङ्करीणां रीणां हृदयाऽऽधारां धारां वाष्पविषवारां वारान्तराऽनावर्तिनीं विधेहि, किमतिप्रसङ्गेन, नो मनो रञ्जय, जय जय विकलानां सकलानां सर्वदा समुत्तापताऽपहाराय ॥११२॥**

**किञ्च, वंशीकलेन बडिशेन झषीरिवास्मा-,नाकृष्य सद्‌गुणजुषा सुरसाऽऽमिषेण ।**
**शूलाकरोषि परुषोक्ति-शलाकयैव-,माविध्य किं पुनरुपेक्षण-वीतिहोत्रे ॥११३॥**

**अहमात्ममुदामुदारभावै-,र्मुरलीनाद-विनोदमातनोमि ।**
**यदितो विकलाः कुलाङ्गनाः स्युः, सकला एव तदत्र मे क्व दोषः ॥११४॥**

---

**प्रियतम को प्रसन्न करना**

श्रुतिरूपा गोपियाँ पुनः बोलीं—"हे प्रभो ! देखो, आप तो, व्रज में जन्म लेनेवाले प्राणीमात्र की पीडा को हरनेवाले हो।" यह बात, तीनों-भुवनों में स्पष्टरूप से ही विख्यात है। एवं आप, आदिपुरुष भगवान् नारायण की तरह अवतार लेकर, देवताओं की रक्षा करनेवाले हो, इसीलिये तुम, हम सबको छोड़ने के योग्य नहीं हो॥१११॥

"अतएव हे आर्तबन्धो ! यह निर्बन्ध' (आग्रह) इतना अतिशय दृढ न कीजिये। एवं हे करुणानिधे ! आपकी उपेक्षा से, सन्तप्त हमारे वक्षःस्थलपर एवं मस्तकपर, कृपया अपने उस करकमल को धर दीजिये कि, जो अतिशय शीतल है, सुरतकाल में अनुरञ्जित करनेवाला है, निर्मल है, तथा मति के अतिशय सन्ताप को दूर करने के लिये 'अलं' (समर्थ) है। एवं तुम्हारी दासियों के हृदयरूप आधारवाली, अर्थात् उसीपर बहनेवाली आँसुओं के विषरूप जलवाली धारा को, किसी दूसरे दिन न आनेवाली बना दीजिये, अर्थात् हमको हँसाकर, हमारी अश्रुधारा को अपुनरावर्तिनी कर दीजिये। देखो, अधिक प्रसङ्ग बढ़ाने से क्या प्रयोजन ? हमारे मन को अनुरञ्जित कर दीजिये; तथा आपकी उपेक्षा से, विकल हुई इन समस्त गोपियों की भारी सन्तप्तता के अपहरण करने के लिये, सर्वदा के लिये, अपना उत्कर्ष प्रगट कर दीजिये; अर्थात् अपनी जय-जयकार मचवा दीजिये" ॥११२॥

किंच "**वंशीकलेन**" इस श्लोक से लेकर "**इत्येवं रससाराधिका**" इस गद्यतक जो उक्तियाँ हैं, वे सब, श्रीराधिका की सखियों के साथ होनेवाली श्रीकृष्ण की उक्ति-प्रत्युक्तिरूप ही हैं। राधिका की सखियाँ बोलीं—"हे नन्दलाल ! देखो, जिसके द्वारा मछलियाँ पकड़ी जाती हैं, उसको भी बंसी ही कहते हैं, वह भी सुन्दर डोरे से युक्त होती है एवं सुरस 'आमिष' (मांस का टुकड़ा) से युक्त होती है। उसी प्रकार आप भी, श्रेष्ठ गुणों से युक्त, सुन्दर शृङ्गार-रसरूप आमिष से युक्त, अपनी वंशी की सुमधुर ध्वनिरूप बडिश के द्वारा, हम सबको मछलियों की तरह, अपनी ओर आकर्षित करके, पुनः इस प्रकार की कठोर उक्तिरूप सलाई के द्वारा वेधन करके, पुनः उपेक्षारूप अग्नि में क्यों पका रहे हो ?" ॥११३॥

श्रीकृष्ण बोले—"अरी सखियो ! देखो, मैं तो अपने आनन्दों के उदार भावों से ही, मुरली के नाद के विनोद का विस्तार करता रहता हूँ। यदि इसके द्वारा, समस्त कुलाङ्गनाएँ ही विकल हो जायँ, तो इसमें मेरा दोष कहाँ है ?" ॥११४॥

सद्वंशभूरकुटिला सहजैकपर्वा, सारान्विता च मुरली न हि दुष्यतीयम् ।
अस्याः कलैर्बत जनं जनमेव नाम-,ग्राहं यदाह्वयसि नः स तवैव दोषः ॥११५॥

मुरली मरुदाभिमुख्यमात्रे, ध्वनतीयं न मयैव वाद्यमाना ।
स्वयमाह्वयतीयमिच्छया वः, सकलानामपि नाम नाम वेत्ति ॥११६॥

एवं चेत्तथापि तवैव दोषः, नहि तत्रभवतो भवतोऽसाधुसङ्गः समुचितः । तथा हि—
छिद्रैर्युता बहुभिरेव कठोरगात्री, शून्यान्तरातिमुखरा महतो न वंशात् ।
जाता परस्य कुलपङ्ककलङ्ककर्त्री, वंशी तवेयमिह नार्हति साधुवादम् ॥११७॥

अहो नादब्रह्मोपनिषदमिवैनां भगवतीं
नवच्छिद्रां मूर्तिं स्वयमुपगतां मत्प्रणयतः ।
चिदानन्दाकारां मम करसरोजद्वयचरीं
यशोहंसीं वंशीं हसथ बहु वः साहसमिदम् ॥'११८॥

प्रियतमेन सह विहरणम्

इत्येवं रससाराधिका राधिका-सहचरीभिः सह वचन-प्रतिवचन-चातुरीतुरीय-

---

सखियाँ—"अजी ! देखो, इस वंशी का तो कोई दोष नहीं है। क्योंकि यह तो, श्रेष्ठ वंश में उत्पन्न हुई है, कुटिल भी नहीं है, स्वभाव से ही एक 'पर्व' (एक गाँठ या उत्सव) से युक्त है, एवं सारांश से युक्त भी है। किन्तु हाय ! इसी वंशी की सुमधुर ध्वनियों के द्वारा प्रत्येक जन को, नाम ले-लेकर, जो बुलाते हो, उसी प्रकार हमको भी, हमारा नाम ले-लेकर बुलाते हो, वह दोष तो तुम्हारा ही है" ॥११५॥

श्रीकृष्ण—"अरी सखियो ! देखो, यह जो वंशी है, वह वायु के सम्मुख होनेमात्र में, स्वयं ही बजने लग जाती है, केवल मेरे द्वारा बजाने से ही बजती हो, सो बात नहीं है। यह अपनी इच्छा से ही, तुम सबको स्वयं ही बुलाती रहती है, क्योंकि यह, सभी के नाम को स्पष्टरूप से जानती है" ॥११६॥

सखियाँ—"यदि ऐसी बात है, तो इसमें भी तुम्हारा ही दोष है; क्योंकि, आप परमपूजनीय हो, आपको असज्जन-व्यक्ति का सङ्ग करना उचित नहीं है। अर्थात् दूसरों को धोखा देनेवाली वंशी का सङ्ग करना उचित नहीं है। देखिये, इसमें ये-ये दोष हैं—यह बहुत-से छिद्रों से, पक्षे–दोषों से युक्त है, इसका शरीर भी कठोर है, इसका अन्तःकरण गुणों से शून्य है, यह बहुत बातूनी है; ऊँचे वंश से, पक्षे–ऊँचे कुल से उत्पन्न नहीं हुई है, एवं दूसरे सज्जन-व्यक्ति के कुल में भी 'पङ्क' (पाप या कीचड़) एवं कलङ्क का सम्पादन करनेवाली है। इसलिये तुम्हारी यह वंशी, यहाँपर 'साधुवाद' (प्रशंसा या शाबाशी) के योग्य नहीं है। इसलिये **"सद्वंशभूः"** (१७।११५) इत्यादि श्लोक में जो उसका गुण, वर्णन किया है, वह तो **"विषकुम्भपयोमुखत्व-न्यायेन"** इस नीति के अनुसार, दोष के लिये ही है। अतः, आपको इसका सङ्ग छोड़ देना ही उचित है" ॥११७॥

श्रीकृष्ण—"अरी सखियो ! तुम, मेरी वंशी की हँसी कर रही हो, यह तुम्हारा बड़ा भारी साहस है। क्योंकि,तुम जानती हो कि, यह वंशी कौन है ? अहो ! यह तो भगवती नाद-ब्रह्मरूपा उपनिषद् ही, मानो मेरे प्रेम से कौतुक के कारण, स्वयं नौ-छिद्रोंवाली मूर्ति को प्राप्त हो गई है;स्वतः चिदानन्दाकार-वाली है, एवं मेरे दोनों करकमलों में विचरण करनेवाली, मेरी यशरूप हंसिनी ही है" ॥११८॥

दशायामपराश्च पराश्चर्य-बोधेन विदग्धशेखरस्य खरस्यदोपेक्षाहानिमवधार्य विकसन्मुख्यो मुख्योत्कण्ठानुचरीभूतसरसतासतात्पर्य-पर्यवसित-सित-स्मित-लेशाश्च यदि बभूवुस्तदा मृदु-हसितेन सितेन दशनमहसा महसारस्येन वचसा च साधु सम्मानयन्नयनानन्दस्य परां कोटिमतिकोटिमतिमदतर्क्यमदतर्क्यमाणरिरंसोऽपि सोऽपि कोटिकन्दर्पदर्पहारी स्वात्मा-रामो रामोत्तमा रमयितुमयितुमपि तासामनुरागपारावारपारावारयोर्मध्यमारेभे मारेभेणा-ऽनुगतः ॥११९॥

ततश्च, आनन्देन समन्ततो जयजयेत्युत्कीर्तितं पत्रिभि-
र्वल्लीभिः परितः स्मितं क्षितिरुहै रोमाञ्चितं सर्वतः ।
अन्योन्यं प्रियसंकथाकुलतया संयुक्तमेणीगणैः
पुष्पाणां मकरन्दबिन्दुनिवहैः स्विन्नं धरण्याऽपि च ॥१२०॥

---

## प्रियतम के साथ विहार

पूर्वोक्त प्रकार से श्रीराधिका की सखियों के साथ, उक्ति-प्रत्युक्ति की चातुरी की तुरीयदशा में, अर्थात् पराकाष्ठा में, रस के सार की अधिकता से परिपूर्ण दूसरी गोपियाँ भी, परमाश्चर्य के ज्ञान से, रसिकशिरोमणि श्रीकृष्ण की (**खरस्यदायास्तीक्ष्णवेगाया उपेक्षाया हानिमवधार्य निश्चित्य**) तीक्ष्ण वेग-वाली उपेक्षा की हानि को निश्चित करके, जब विकसित मुखवाली हो गईं, तब अपनी आत्मा को रमण कराते हुए, श्रीकृष्ण ने, उन श्रेष्ठ गोपियों को रमण कराना आरम्भ कर दिया। (**गोप्यः कीदृश्यः—मुख्या या उत्कण्ठा तस्या अनुचरीभूता तदनुगामिनी या सरसता वाक्चातुर्यनिष्ठा तयैव सतात्पर्यं यथा स्यात् तथा पर्यवसितो निर्धारितः सितो निर्मलः स्मितलेशो याभिस्ताः**) उस समय उन गोपियों ने, श्रीकृष्ण की मुख्य जो उत्कण्ठा थी, उस उत्कण्ठा की अनुचरी बनी हुई वाक्चातुर्य की निष्ठावाली जो सरसता थी, उसी के द्वारा श्रीकृष्ण की निर्मल मन्दमुसकान का लेश भी तात्पर्यपूर्वक निश्चित कर लिया था। तात्पर्य—प्रयत्नपूर्वक छिपानेपर भी, नहीं छिपनेवाला मन्दमुसकान का लेश भी निकलते ही, उन्होंने पहचान लिया, और उसका तात्पर्य भी उन्होंने जान लिया। तब श्रीकृष्ण भी, अपनी मृदुमुसकान, एवं दाँतों की सफेद कान्ति के द्वारा, तथा उत्सवमयी सरसता से युक्त वचन के द्वारा, उन गोपियों का भली प्रकार सम्मान करते हुए, एवं उनके नेत्रों के आनन्द की पराकाष्ठा का भी सत्कार करते हुए, एवं उच्च-कोटि के बुद्धिमान्-व्यक्तियों के द्वारा भी अतर्क्य जो 'मद', अर्थात् मत्तता, उसी के द्वारा कुछ तर्क में आने-वाली 'रिरंसा' (रमण करने की इच्छा) से युक्त होकर भी, कोटिकन्दर्प-दर्पहारी बन रहे थे। तथा अपनी आत्मा से ही, रमण करनेवाले होकर भी, उन श्रेष्ठ गोपियों को रमण कराने के लिये, और उन के अनुरागरूप सागर के दोनों पारों के मध्यभाग में जाने के लिये (**मारेभेण कामहस्तिना**) कामरूप हाथी के द्वारा अनुगत हो रहे थे ॥११९॥

उसके बाद पक्षियों ने, आनन्द के साथ चारों ओर ऊँचे-स्वर से, जय-जयकार की ध्वनि मचा दी; खिले हुए पुष्पों के बहाने, मानो लताएँ भी चारों ओर मुसकाने लग गईं; वृक्ष भी चारों ओर रोमाञ्चित हो गये; एवं हरिणियों के झुण्ड भी, परस्पर प्रियतम-विषयक वार्तालाप से, मानो व्याकुल होकर, सम्मिलित हो गये; तथा पुष्पों के मकरन्दबिन्दुओं के बहाने, मानो पृथ्वी भी पसीना से युक्त हो उठी ॥१२०॥

**एवं स्मरसमर-समरस-चिन्तामणीरमणीरतिपरभागपरभागधेयाऽऽधेया व्रजपुरपुरन्दर-नन्दनस्य विजिहीर्षा हीर्षादिदोषरहित-हिततरेतरेतर-सौहृदहृदयालुतमाभिस्ताभिः समं यदि समजनि, तदा युगपदेव ता वनदेवता वनचर-खग-मृग-तरु-वल्लयश्च ता मूर्च्छोत्थिता इव तदैव समुत्पन्ना इव देहान्तरमासादिता इव स्नाता इवाऽमृतरसेन समपद्यन्त ॥१२१॥**

**ततश्च, समेताभिस्ताभिः सह स हरिरानन्दलहरी-**
**हरिद्वृन्दाप्लावी स्मितमधुरमुग्धास्यविधुभिः ।**
**अकम्पाभिः शम्पाततिभिरिव सम्पालिततनु-**
**र्धराऽऽधारो धाराधर इव नवीनो व्यहरत ॥१२२॥**

**ततश्च, सोत्कण्ठैरुपगीयमानचरितः प्रेम्णा सुकण्ठीगणैः**
**कण्ठेनाऽपि च वेणुनापि च कलं गायन् क्रमेणैव सः ।**
**मालामालुलितामलीन्द्रगरुतां वातैः पदालम्बिनीं**
**बिभ्राणः प्रतिभूरुहं प्रतिलतं बभ्राम दामोदरः ॥१२३॥**

**एवं सति समयसमयमानया प्रेमरसोक्षितयाऽलक्षितया लसदघटन-घटनसमर्थप्रभावया**

---

इस प्रकार श्रीकृष्ण की, उन गोपियों के साथ विहार करने की जो इच्छा थी, वह, कामरूप संग्राम में अपने समान रस से युक्त एवं अपने, अर्थात् श्रीकृष्ण के अभीष्ट सम्पादन के लिये, चिन्तामणि-रूप गोपरमणियों का जो 'रतिपरभाग', अर्थात् प्रेम का सौन्दर्य था, उसी प्रेममय सौन्दर्य के श्रेष्ठ भाग्य की आधारस्वरूप थी। वे गोपियाँ भी (श्रीकृष्ण की उपेक्षा के कारण), परस्पर में ईर्षा आदि दोष से रहित हो गई थीं, और परस्पर की अतिशय हितमय मित्रता के कारण, अतिशय 'हृदयालु' (भावुक या सुशील) हो रही थीं। इस प्रकार के गुणोंवाली गोपियों के साथ, श्रीव्रजेन्द्रनन्दन की जब विहार करने की इच्छा हुई, तब वृन्दादेवी आदि वे वनदेवियाँ, एवं वन में विचरण करनेवाले खग, मृग, तरु, लता आदि वे सभी एकसाथ ही, मानो मूर्च्छा से उठनेवालों की तरह, एवं मानो उसी समय उत्पन्न होनेवालों की तरह, मानो दूसरे देह को प्राप्त करनेवालों की तरह, तथा मानो अमृतरस के द्वारा स्नान करनेवालों की तरह से सम्पन्न हो गये; अर्थात् मानो उसी प्रकार के बन गये ॥१२१॥

उसके बाद लोकोत्तर आनन्द की लहरों के द्वारा, दिशामण्डल को आप्लावित करनेवाले, भक्तों के हार्दिक दुःख को हरनेवाले, वे श्रीहरि, मन्दमुसकान से मधुर एवं मनोहर मुखचन्द्रवाली, एवं एकसाथ सम्मिलित होनेवाली, उन गोपियों के साथ, विहार करने लग गये। उस समय वे, मानो निश्चल बिजलियों की श्रेणी के द्वारा घिरे हुए शरीरवाले, एवं भूमि में रहनेवाले नवीन-जलधर के समान प्रतीत हो रहे थे ॥१२२॥

उसके बाद भक्तों के प्रेममय बन्धन से बँधनेवाले, वे दामोदर, श्रेष्ठ भ्रमरों की पङ्खों की वायुओं के द्वारा, चारों ओर से हलाई हुई, एवं चरणोंतक लटकी हुई, वनमाला को धारण करते हुए, प्रत्येक वृक्ष एवं प्रत्येक लता के निकट, भ्रमण करने लग गये। उस समय उत्कण्ठा से पूर्ण, एवं सुन्दर कण्ठवाली गोपियों के मण्डल के द्वारा, उनका चरित्र प्रेमपूर्वक गाया जा रहा था, एवं वे श्रीकृष्ण भी, क्रमशः कभी अपने कण्ठ से, एवं कभी अपनी वंशी के द्वारा, सुमधुर गायन करते जा रहे थे ॥१२३॥

योगमाययाऽगमायया यथावस्थिततत्वरागमनविपर्यस्त-समस्त-वेषभूषाणां स्मरसमरमणीनां रमणीनां तत्कालमासामासाद्यमानसारजनि-रजनि-वनविहारसमुचिता वेषभूषा महानुभावया भावयामासे, न च ता अपि तद्विदुरहो रहोऽस्याः ॥१२४॥

तथाभूतासु तासु वसुधा-सुधायमानेन सुधाकर-करनिकरेण कलधौत-जलधौत इव वनमध्ये सह ताभिर्वनविहरण-रणपर-परमानन्दो मानं दोहयन्निव ॥१२५॥

चित्रैः पत्रैर्नखविदलितैः कल्पयन् पत्रलेखां
नानापुष्पैः स्वकरविचितैः कञ्चुलीं निर्मिमाणः ।
वल्लीखण्डैस्तवक-चटुलैः साधयन्नङ्गदादीन्
यासां तेनेऽलकललिततां धूलिभिः कौसुमीभिः ॥१२६॥

किञ्च, हारं मल्लीकुसुमनिकरैः पत्रपाश्यां कदम्बै-
रुत्तंसं च स्थलसरसिजैर्गण्डशोभां च लोध्रैः ।
कुन्दैः कण्ठाभरणरचनां केसरैः काञ्चिमासां
कुर्वन् स्वीयां युगपदनघां दर्शयामास शिक्षाम् ॥१२७॥

---

ऐसी स्थिति में, भगवान् की योगमाया ने, उन गोपियों के द्वारा प्राप्त करने योग्य, सारमय जन्म को देनेवाली, उस रात्रि में वनविहार के योग्य, वेषभूषा की, अर्थात् सोलह शृङ्गार एवं बारह प्रकार के आभूषणों की रचना, तत्काल कर दी । अहो ! आश्चर्य की बात तो यह हुई कि, योगमाया के उस रहस्य को, वे गोपियाँ भी, नहीं जान पाई । क्योंकि, महानुभावा वह योगमाया भी, भगवान् की सेवा में, समय-पर ही, भली प्रकार उपस्थित होनेवाली थी, प्रेमरस से सींची हुई थी, अलक्षित स्वरूपवाली थी, शोभायमान एवं अघटित-घटना करने में समर्थ प्रभाव से युक्त थी, (**अगमः दुर्ज्ञेयः अयः शुभावहविधिर्यस्यास्तया**) तथा दुर्ज्ञेय शुभप्रद विधिवाली थी । वे गोपियाँ भी तो, भगवान् की वंशी को सुनते ही, जैसे बैठी थीं, उसी प्रकार की स्थिति में उठकर, शीघ्रतापूर्वक चल देने से, उलट-पुलट हुए समस्त वेषभूषाओं से युक्त थीं, एवं कामरूप संग्राम में श्रेष्ठ वीर थीं ॥१२४॥

वे गोपियाँ, योगमाया के द्वारा, जब उस प्रकार से सुसज्जित हो गई, तब पृथ्वीपर अमृतका-सा आचारण करनेवाले, चन्द्रमा की किरणों के समूह के द्वारा, मानो चाँदी के जल से धुले हुए वन के मध्य में, उन गोपियों के साथ 'विहरण' (विचरण)रूप रण में तत्पर होने से, परमानन्द से युक्त श्रीकृष्ण ने, मानो उनके मान को परिपूर्ण करते हुए, अपने नखों से विदीर्ण किये हुए चित्र-विचित्र पत्रों के द्वारा, उनकी पत्रलेखा की रचना करते-करते, एवं अपने हाथों से चुने हुए अनेक प्रकार के पुष्पों के द्वारा, उनकी चोली का निर्माण करते हुए, एवं फूलों के गुच्छा के सम्बन्ध से 'चटुल', अर्थात् सुन्दर लता के खण्डों के द्वारा, उनके बाजूबन्द आदि भूषणों की सिद्धि करते हुए, पुष्पों की परागों के द्वारा, उनकी अलकावली की सुन्दरता विस्तारित कर दी ॥१२५-१२६॥

किंच मल्लिका की पुष्पश्रेणी के द्वारा उनका हार बनाकर; एवं कदम्ब के पुष्पों के द्वारा उनकी 'पत्रपाश्या' (ललाट का अलङ्कार) बनाकर; एवं स्थलकमलों के द्वारा उनके कानों के भूषण बनाकर; एवं लोध के पुष्पों के द्वारा उनके कपोलों की शोभा बनाकर; एवं कुन्द के पुष्पों के द्वारा उनके कण्ठों के

एवं तासां च—

काचित् केसरकुड्मलं श्रवणयोः काचित् कचे केतकीं
काचिद् वक्षसि तस्य मल्लिकुसुमैराकल्प्य हारोत्तमम् ।
उष्णीषेऽकृत किङ्किरातमपरा यूथीस्रजः खण्डकैः
काचित् कङ्कणमङ्गदं च बकुलैः काचिच्च काञ्चीगुणम् ॥१२८॥

एवं प्रारिप्सितेप्सितेतरविलक्षणलक्षणस्य रासविहारस्य रस्यतमानि वनविहार-रतोत्सव-नृत्यकला-जलविहाररूपाण्यङ्गानि चत्वारि ॥१२९॥

तेषु चाऽऽरब्धे वनविलासे निराविलासे निरावरणरणन्मदकलकलकण्ठरोलम्ब-लम्बमानकलझङ्कारमाधुरीधुरीणासु दिङ्मण्डलीषु मदनमद-नमद्धियो धियोढकृष्णरतयो युवतयो यूथश एव ॥१३०॥

पुन्नागेभ्यः कनकरुचिभिश्चीयमानैः परागै-
र्भृङ्गाऽऽसङ्गादपि सुविशदां चन्द्रिकां म्लापयद्भिः ।
तत्राऽकालस्मररण इवोद्धूतधूलीप्रपूरै-
र्झंझङ्कारक्षुभितवलयैरप्यधुः प्राणनाथम् ॥१३१॥

---

आभरणों की रचना करते हुए; तथा 'केसर' (नागकेसर या मौलसिरी) के पुष्पों के द्वारा उनकी करधनी बनाते हुए, श्रीकृष्ण ने, एकसाथ ही, अपनी विशुद्ध शिक्षा का प्रदर्शन कर दिया ॥१२७॥

इसी प्रकार उन गोपियों में से, किसी गोपी ने, श्रीकृष्ण के कानों में केसर के पुष्प की कलिका लगा दी; किसी ने केशों में केतकी अर्पण कर दी; किसी ने उनके वक्षःस्थलपर मल्लिका के पुष्पों के द्वारा श्रेष्ठ हार बनाकर पहना दिया; दूसरी किसी गोपी ने, उनकी पाग में अशोक का पत्र-पुष्प लगा दिया; एवं किसी गोपी ने जुही की माला के टुकड़ाओं के द्वारा उनके कङ्कण एवं बाजूबन्द बना दिये; तथा किसी ने मौलसिरी के पुष्पों के द्वारा उनकी करधनी बना दी ॥१२८॥

इस प्रकार जिसका प्रारम्भ करना अभीष्ट है, एव जिस का लक्षण दूसरी लीलाओं से विलक्षण है, उस 'रासविहार' के परम आस्वादनीय, १. वनविहार, २. रतोत्सव, ३. नृत्यकला, ४. जलविहाररूप—ये चार अङ्ग होते हैं ॥१२९॥

उन चारों अङ्गों में, सर्वप्रथम प्रारम्भ किये गये (निराविलः निर्मलः आसः स्थितिर्यस्य तस्मिन्) निर्मलस्थिति से युक्त 'वनविहार' में समस्त दिशाओं की मण्डली, जब प्रतिवन्धरहित होकर, कूजते हुए मदमत्त 'कलकण्ठ' (कोयल), एवं 'रोलम्ब' (भ्रमर)समूह की प्रवल मधुर झङ्कार की माधुरी से परिपूर्ण हो गई, तब झुण्ड की झुण्ड, सभी गोपयुवतियों ने 'मदन' काम के मद से विनम्र बुद्धिवाली होकर, एवं बुद्धि के द्वारा श्रीकृष्ण की प्रीति को धारण करके, मानो वहाँपर असमय में ही, उपस्थित हुए कामयुद्ध में, ऊपर की ओर उछाली हुई धूलियों के समूहों के समान, पुष्पों की परागों के द्वारा, अपने प्राणनाथ को पहले ही ढक दिया। वे पुष्पों की परागें, नागकेसर के वृक्षों से एकत्रित की गई थीं, सुवर्णकी-सी कान्ति-वाली थीं, भ्रमरों के सम्बन्ध में युक्त होनेपर भी, चन्द्रमा की स्वच्छ 'चन्द्रिका' (चाँदनी) को भी, अपनी

ततश्च, नानापुष्पैः स्वयमवचितैः कन्दुकान् कल्पयित्वा
तैस्तैर्निघ्नन् युगपदभितो हन्यमानश्च ताभिः ।
अक्षोभेण व्यजयत वधूयूथपानां स यूथं
तत्पक्षीयैर्जय जय जयेत्याजगे पक्षिसङ्घैः ॥१३२॥

ततश्च, दर्पोत्सेकात् सहपरिजनां राधिकां जेतुकामे
कृष्णे पूर्वं जितवति समं कन्दुकैरालिवृन्दम् ।
तस्याः कोपभ्रुकुटिकुटिलैर्निर्जितेऽस्मिन् कटाक्षै
रेणुर्ह्री ही जितमिति मुहुस्तद्गणाः पक्षिसङ्घाः ॥१३३॥

एवं क्षणक्षणनवनव एव तस्मिन् परमरमणीये कौतुके क्वचन स एव,—
आचिन्वानां सुरभिसुरसं केसरं भृङ्गबाधा-
वित्रस्ताक्षीं चकितचकितं पाणिपद्मं धुनानाम् ।
पुन्नागं यद् हरसि तदहो योग्यमेतत्तवेति
स्मायं स्मायं नमितवदनां स्मापयामास राधाम् ॥१३४॥

एवं सकलाः कलावत्यो दयिताऽऽकल्पकल्पनायोग्यानि कुसुमानि समं समन्तत आहरन्त्यः प्रहरन्त्यः प्रणयनिशितकटाक्षविशिखशिखरैः स्वरैर्यदि विरुरुचिरे चिरेण तदा क्वचन—

---

शोभा से मलिन बना रही थीं। उस प्रकार की परागों के फैंकने के समय, उन गोपियों के कङ्कण झं-झंकार करते हुए, क्षुभित हो रहे थे ॥१३०-१३१॥

और उसके बाद तो श्रीकृष्ण ने, स्वयं चुने हुए अनेक प्रकार के पुष्पों के द्वारा, अनेक गेन्द बनाकर, उन-उन गेन्दों के द्वारा, समस्त गोपियों को एकसाथ ताड़ते हुए, एवं उन गोपियों के द्वारा, स्वयं भी चारों ओर से ताड़ित होकर भी, गोपवधुओं की यूथेश्वरियों के यूथ को भी, अक्षोभपूर्वक ही जीत लिया। उस समय कृष्ण के पक्षवाले शुक-पिक आदि पक्षियों के सङ्घों ने, श्रीकृष्ण की जय-जयकार की ध्वनि मचा दी ॥१३२॥

उसके बाद श्रीकृष्ण ने अपनी पुष्पमयी अनेक गेन्दों के द्वारा, समस्त सखियों के समूह को पहले जीतकर, फिर अहङ्कार बढ़ जाने से, परिकरसहित श्रीराधिका को जीतने की जब कामना की, तब श्रीराधिका के प्रणयकोप से भ्रुकुटि की कुटिलताभरे कटाक्षों के द्वारा, श्रीकृष्ण पराजित हो गये; उस समय श्रीराधिका के पक्षवाले सारिका आदि पक्षियों के सङ्घ, "ही ही श्रीराधिका की विजय हो गई" इस प्रकार बारंबार कूजने लग गये ॥१३३॥

इस प्रकार परमरमणीय एवं क्षण-क्षण में, नवीनता को धारण करनेवाले उस कौतुक में, किसी समय वे श्रीकृष्ण ही, परमसुगन्धित एवं सुरसवाले नागकेसर के पुष्पों को चुनती हुई, एवं भ्रमरों की बाधा से उद्विग्न नेत्रोंवाली, तथा बारंबार चकित होकर अपने करकमलों को कम्पित करती हुई, राधिका को, "हे राधिके ! तुम, पुन्नाग को, पक्षे—पुरुषश्रेष्ठ श्रीकृष्ण का जो अपहरण कर रही हो, अहो ! यह कार्य तुम्हारे लिये उचित ही है।" इस प्रकार कहकर, मन्द-मन्द हँसते-हँसते, लज्जा के कारण, नीचे मुखवाली राधिका को, स्वयं हँसाने लग गये ॥१३४॥

पादाग्रेण क्षितितलमवष्टभ्य दोर्वल्लिमुच्चै-
रुन्नीयैकं कुसुममतुलं दूरतो हर्तुमिच्छुः ।
नीवीस्रंसे चकितचकिता पृष्ठमागत्य धृत्वा
दोर्भ्यामुत्थापयति दयिते तत्रपे तत्र राधा ॥१३५॥

एवमत्यामोदया मत्याऽऽमोद-याथार्थ्यनाऽन्धितमधुपराग-परभागानि कुसुमानि तानि मानितानि समाहरन्तीषु विहरन्तीषु विशेषतोऽशेषतोषपरिपाकेन समं समन्ततः प्राणनाथेन सहितासु तासु ॥१३६॥

काचित् कैतवतो रजः कुसुमजं लग्नं ममाऽक्ष्णोरिति
त्रस्ता पाणिसरोरुहेण वलयक्वाणेन हाहाकृता ।
मार्जन्ती त्वरितं समेत्य दयितेनाऽऽलोकयामीत्यलं
निर्भाष्याऽऽननपद्ममारुतमिषादक्ष्णोश्चिरं चुम्बिता ॥१३७॥

एवं कुसुमसुमहोत्सव-रसाऽऽकुलस्य कुलस्य कामहेलानां महेलानां समुपचीयमानमान-लहरिणा हरिणा सह सहसा सहसावलोक-लोकरमणीयेन रमणीयेन सर्वतोऽविरतो रतोत्सव-सबहुमानः स समयो रसमयो रम्यतया समजायत ॥१३८॥

---

इस प्रकार समस्त कलाओं से युक्त समस्त गोपियाँ, अपने प्रियतम के आभूषणों के योग्य पुष्पों को, एकसाथ मिलकर, चारों ओर से चुनती हुई, एवं प्रणय से तीक्ष्ण कटाक्षरूप बाणों के अग्रभागों से प्रहार करती हुई, सुमधुर स्वरों से बहुत देरतक जब सुशोभित हो गई, तब किसी स्थानपर, चरणों के अग्रभाग से भूतल को पकड़कर, एक अतुलनीय पुष्प को दूर से ही तोड़ने की इच्छा से युक्त, श्रीराधिका, अपनी भुजारूप लता को ऊपर की ओर उठाकर, अपने कटिवस्त्र की ग्रन्थि के खुलने में भयभीत-सी हो रही थीं, उसी समय आ कर, प्रियतम श्रीकृष्ण, अपनी भुजाओं के द्वारा, पीठ को पकड़कर, ऊँचे लगे हुए पुष्प की प्राप्ति के बहाने से श्रीराधिका को जब ऊपर की ओर उठा रहे थे, तब राधिका वहाँपर लज्जित हो गई ॥१३५॥

इस प्रकार वे गोपियाँ, अत्यन्त हर्षभरी मतिपूर्वक, आकर्षक सुगन्धि की यथार्थता के कारण, अन्धे बने हुए भ्रमरों की आसक्ति के उत्कर्ष से युक्त, अतएव सम्मानित जो पुष्प थे, उन्हीं को जब चुन रही थीं, एवं विशेष करके समस्त सन्तोष की परिपक्वता के कारण, प्राणनाथ के साथ, जब चारों ओर विहार कर रही थीं, तब एकसाथ सम्मिलित होनेवाली उन गोपियों में से, कोई गोपी, धोखे से ही "मेरी आँखों में पुष्पों की धूलि लग गई है" इस प्रकार कहकर उद्विग्न-सी होकर, अपनी चूड़ियों की ध्वनि करनेवाले, अपने करकमल के द्वारा, आँखों को साफ कर रही थी। उसी समय, हा-हाकार करनेवाले प्रियतम ने, शीघ्र ही आ कर, "मैं देखता हूँ, तुम्हारी आँख में क्या गिर गया है, दुःखित होने की आवश्यकता नहीं है", इस प्रकार कहकर, अपने मुखकमल की फूंक के बहाने, आँखों के निकट, उसका बहुत देरतक चुम्बन किया ॥१३६-१३७॥

इस प्रकार कुसुम-महोत्सव के रस में, तत्पर एवं विशुद्ध काम-भाववाली, उन महिलाओं के

ततश्च, हस्ताऽप्राप्ये कुसुमनिकरे पाणिमुल्लास्य हर्तुं
यां यामेषा स्फुटविटपिनां हन्त नाऽऽसीत् समर्था ।
तस्याः साऽतिप्रणयभयतो हन्त शाखैव तासा-
मालीभावादिव विनमिता पाणिलग्ना बभूव ॥१३९॥

एवं रुचिरसुचिरवनविहरणरणतो विरम्य रम्यतर-तरलतरङ्गरङ्ग-परभाग-भागधेयाया-स्तरणिभुवः पुलिनं विहारक्रमेण क्रमेण रमणीयूथयूथपः स ससार ॥१४०॥

कह्लारोत्पलसौरभप्रणयिना वातेन सम्मार्जितं
कालिन्द्यैव समन्ततः स्वलहरीहस्तेन संस्कारितम् ।
लिप्तं पूर्णसुधाकरस्य किरणैः कर्पूरधूलिप्रभं
प्रेयः प्राप्य ससौरभं तत इतो बभ्राम दामोदरः ॥१४१॥

तत्र च घनसारसारधवलवलमानमहसि महसिद्धिकारण-सितमयूखमयूखजाले च परस्परं सैकतदिवोरेकरूपभासोर्निजनिजच्छायाभिरेव सैकतमेवेदमिति निश्चयार्हे रमणीयूथ-

---

'कुल' (समूह) की मानरूप तरङ्गों को बढ़ानेवाले, एवं हास्य के सहित देखने से, जनमात्र के रमणीय एवं (रमणीर्याति संभोगार्थं गच्छतीति तेन रमणीयेन) संभोगार्थ रमणियों के निकट जानेवाले श्रीहरि के साथ, चारों ओर विराम न लेनेवाला, रतोत्सव से विशेष सम्मान से युक्त, वह समय, रमणीयता के कारण, रसमय ही बन गया था ॥१३८॥

उसके बाद यह राधिका, पुष्पों का जो समूह, हाथों के द्वारा अप्राप्य हो गया था, उसको तोड़ने के लिये, अपने हाथ को उठाकर, खिले हुए वृक्षों की जिस-जिस शाखों को पकड़ने को हर्षपूर्वक समर्थ नहीं हो पाती थी, वृक्षों की वह शाखा ही, राधिका के अतिशय प्रेम के भय से, मानो उन गोपियों के सखीभाव से, स्वयं विनम्र होकर हर्षपूर्वक, राधिका के हाथ से संलग्न हो जाती थी ॥१३९॥

इस प्रकार सुन्दर एवं बहुत देरतक होनेवाले, वनविहाररूपी रण से विरत होकर, रमणीयूथों के यूथ की रक्षा करनेवाले, श्रीकृष्ण, अतिशय रमणीय एवं चञ्चल तरङ्गों के रङ्ग की पराकाष्ठा से सौभाग्यशालिनी, सूर्यपुत्री यमुना के तीरपर विहार के क्रम से, 'क्रमेण,' अर्थात् चरणों से ही चलकर आ पहुँचे ॥१४०॥

सुरत के उपयोगी, स्थान के सम्मार्जन, संस्कार एवं लेपन आदि की अपेक्षा होती है, इसी बात को कहते हुए, कवि कहते हैं कि, वह पुलिन, सफेदकमल एवं नीलकमलों की सुगन्ध से युक्त वायु के द्वारा, भली प्रकार साफ कर दिया गया था; एवं यमुना ने ही, मानो अपनी तरङ्गरूप हाथ के द्वारा, चारों ओर से विशुद्ध संस्कार से युक्त कर दिया था; तथा पूर्ण चन्द्रमा की किरणों के द्वारा ही, मानो लिपा हुआ था; तथा कर्पूर की धूलि के समान कोमल कान्तिवाला था; इस प्रकार सुगन्धि से युक्त, परमप्रिय उस पुलिन को प्राप्तकर, भक्तों के प्रेममय बन्धन में बँधे हुए दामोदर, इधर-उधर भ्रमण करने लग गये ॥१४१॥

उस पुलिन में श्रीकृष्ण, क्षणभर इधर-उधर विलास करके, वन के मध्य में उपस्थित होकर, उन गोपियों के साथ रमण करने लग गये (यह अन्वय है)। वह पुलिन, 'घनसारसार' (उत्तम कर्पूर) के

यूथपागणसहितः सर्वासामेव तासां कलगानगाऽनवरत-वरतरमाधुर्यधुर्यः क्षणमितस्ततो विलस्य लस्यमानमानसः पुनरपि तटनिकटविकस्वरविविधविविधकुञ्जमञ्जुलं वनमध्यमध्यवस्थाय मदनमदमोदमदिरानिरातङ्कः पङ्कजपलाशलोचनो निजानन्दरतो रतोत्सवारम्भमङ्गलता-मङ्गलताभिः प्रापयितुमुत्तमसमर्थाभिस्ताभिरेव रमणी-मणीन्द्रमौलिमणिमालाभिः सममरमत ॥१४२॥

प्रेमातिशुद्धमपि केवलमेष तासा-,मारञ्जयन्मदनरागरसैरशेषम् ।
सम्प्रार्थितानि निविडस्तनपीडनानि, लब्धुं स-दन्त-नख-लेखन-कौशलानि ॥१४३॥

एवं नानाप्रकारकारणः प्रकृतिभेदेन वयोभेदेन च वैदग्धीभेदः, स च सचमत्कारं कारं कारमेवाऽऽमोदं दामोदरं मोदरं करोति स्म ॥१४४॥

यथा— मानसेऽतिसुमहानभिलाषो, ना न नेति वचसि प्रतिषेधः ।
सुभ्रुवां रतिविधिप्रतिषेधौ, नाऽऽत्मबुद्धिविषयौ ववृताते ॥१४५॥

---

समान सफेद तेज से प्रकाशित हो रहा था, उत्सव की सिद्धि का कारणरूप जो चन्द्रमा, उस चन्द्रमा की किरणसमूह से युक्त था, उसके बाद बालुकामय तट एवं आकाश, इन दोनों की कान्ति, आपस में जब एक-सी हो गई, तब अपनी-अपनी कान्ति के द्वारा ही 'यह बालुकामय तट ही है' इस प्रकार के निश्चय के योग्य हो रहा था। श्रीकृष्ण भी, रमणीयूथ की यूथेश्वरियों के गणके सहित थे, एवं उन सभी गोपियों के सुमधुर गान में विद्यमान 'अनवरत' (निरन्तर) जो अतिशय श्रेष्ठ माधुर्य, उसको धारण कर रहे थे। क्षणभर इधर-उधर विलास करके, उनका मन, परमप्रसन्न हो रहा था। फिर भी वन के जिस मध्यभाग में, स्थित होकर रमण किया था, वह मध्यभाग, तट के निकट विकासशील (**विविधं बहुविधं च वीन् पक्षिणो विशेषेण धत्ते इति विविधं च यत् कुञ्जं तेन मञ्जुलम्**) अनेक प्रकार का था, तथा विशेष करके पक्षियों को धारण करनेवाले निकुञ्जों से सुन्दर था। कमल के पत्रों के समान नेत्रोंवाले श्रीकृष्ण, 'मदन' (काम) के कारण, उत्पन्न होनेवाले 'मद' (मत्तता), एवं 'मोद' (हर्ष)रूप मदिरा से निरातङ्क हो रहे थे। अपने आत्मानन्द में रत होकर भी, जिन गोपियों के साथ रमण कर रहे थे, वे गोपियाँ, अपनी शरीररूपी लताओं के द्वारा; सुरतोत्सव के आरम्भ की मङ्गलता को प्राप्त कराने में, अतिशय समर्थ थीं, (**अतएव रमणीमणयो लक्ष्म्याद्यास्ततोऽपीन्द्र-तुल्या रुक्मिण्याद्यास्तासामपि मौलिमणिमालाभिः**) अतएव, रमणियों की मुकुटमणिस्वरूपा जो लक्ष्मी आदि हैं, एवं उससे भी श्रेष्ठ, जो रुक्मिणी आदि रमणी हैं, वे गोपी तो, उन रुक्मिणी आदि की भी, मुकुट को मणियों की मालास्वरूप थीं ॥१४२॥

उसके बाद श्रीकृष्ण ने, अपने द्वारा अभिलषित उनके गाढे आलिङ्गन, एवं दाँतों के सहित नख-छेदन आदि की चतुराइयों को प्राप्त करने के लिये, उनके मुख्य एवं अतिशय विशुद्ध प्रेम को, मदनरूप रागमय रसों के द्वारा, सम्पूर्णरूप से अनुरञ्जित कर दिया। लोक में भी यह नीति प्रसिद्ध है कि, जो कोई, किसी से कुछ लेना चाहता है तो, पहले वह, उसको अपने कार्यों से अनुरञ्जित कर देता है ॥१४३॥

इस प्रकार रसिकता का जो भेद है, वह स्वभाव के भेद से एवं अवस्था के भेद से, अनेक प्रकार के कारणों से युक्त है। अतएव, उस रसिकता के भेद ने, आनन्द को भी चमत्कार से युक्त बना-बनाकर, दामोदर को भी (**मोदं हर्षं राति ददातीति मोदरं हर्षदायिनं**) हर्षदायक बना दिया ॥१४४॥

किञ्च, ह्रीप्रबोधनकरः कररोधः, कोपकल्पनमशोणकटाक्षम् ।
रोदनं च विगताऽश्रु वधूनां, तत्परं प्रियममन्यत कृष्णः ॥१४६॥

किञ्च, भर्त्सनं स्मितसुधाप्लुतवर्णं, पाणिधूननमलक्ष्यनिषेधम् ।
भ्रूलतासु भृकुटिः कृतकोपा, सर्वमन्तरनुरागमवादीत् ॥१४७॥

किञ्च, चुम्बने विमुखताऽधरपाने, पाणिनाऽधरदलस्य पिधानम् ।
श्लेषणेऽपसृतिरित्यबलानां, वामतैव दयितस्य मताऽऽसीत् ॥१४८॥

द्राघीयसा सुवलितेन सुकोमलेन, प्रत्येकमेव तरसा भुजमण्डलेन ।
अन्तः प्रवेशयितुकाम इव क्रमेण, लीलानिधिः स रमणीगणमालिलिङ्ग ॥१४९॥

---

यथा—देखो, सुन्दर भ्रुकुटिवाली उन गोपाङ्गनाओं के मन में तो, रति के प्रति अतिशय महान् अभिलाषा थी, एवं उनके वचन में उसके प्रति 'प्रतिषेध' (निषेध) था। इस प्रकार उनकी रति के प्रति, विधि एवं जो प्रतिषेध वर्तमान हो रहा था, ये दोनों ही कार्य, उनकी अपनी बुद्धि के गोचर नहीं थे, अर्थात् वे, रति के प्रति, विधि एवं प्रतिषेध को बुद्धिपूर्वक नहीं कर रही थीं; किन्तु, स्वाभाविक उत्कण्ठा के भाव से एवं स्वाभाविकी कुटिलता के कारण ही कर रही थीं। इस श्लोक में स्त्रियों के 'बिब्बोक'-नामक विलास का वर्णन है। "अत्यन्त गर्व के कारण, अत्यन्त अभीष्ट वस्तु में भी, अनादर प्रदर्शित करना ही, स्त्रियों का 'बिब्बोक'-नामक विलास कहलाता है **(यथा साहित्यदर्पणे–'बिब्बोकस्त्वतिगर्वेण वस्तुनीष्टेऽप्यनादरः।** (३।१३०) ॥१४५॥

किंच उस समय गोपवधुओं का रति के प्रति जो 'कररोध' (हाथ से निषेध करना) था, वह लज्जा को जागृत करनेवाला था; एवं कटाक्षों की लालिमा के बिना ही, कोप की कल्पना हो रही थी; तथा आँसुओं के बिना ही, रोना हो रहा था। उन सब भावों को, श्रीकृष्ण, उस समय परमप्रिय ही मान रहे थे। इस श्लोक में 'किलकिञ्चित'-नामक विलास का वर्णन है। इसमें प्रियतम के सामने मिथ्या-निषेध, मिथ्या-रोना, मचलना, रूठना, क्रोध करना आदि प्रदर्शित होता है ॥१४६॥

किंच उस समय गोपियों का, प्रियतम को जो फटकारना था, वह मन्दमुसकानरूप अमृत में डूबे हुए वर्णों के प्रयोगपूर्वक था; एवं हाथों का जो हिलाना था, वह अलक्ष्य निषेध से पूर्ण था; तथा भ्रूलताओं में जो भ्रुकुटि थी, वह बनावटी क्रोध से युक्त थी। यह सब कार्यकलाप, उनके आन्तरिक अनुराग को स्पष्ट कह रहा था ॥१४७॥

किंच चुम्बन के विषय में, विमुखता धारण कर लेना; एवं अधरपान करने के समय, अपने हाथ से अधरपल्लव को ढक लेना; तथा आलिङ्गन के विषय में, दूर हट जाना; इस प्रकार उस समय गोपाङ्गनाओं की जो कुटिलता थी, वह, प्रियतम के लिये सम्मत ही थी। इस श्लोक में गोपियों के 'कुट्टमित'-भाव का वर्णन हुआ है। प्रियतम के साथ मिलने की आन्तरिक इच्छा होते हुए भी, न मानने के लिये, हाथ या सिर हिलाकर, इशारे से निषेध करना ही 'कुट्टमित' कहलाता है ॥१४८॥

उसी व्यापार का वर्णन करते हुए कहते हैं कि, अनन्त लीलाओं के निधि, वे श्रीकृष्ण, अतिशय लम्बे, गोलाकार, एवं सुकोमल, अपने भुजमण्डल के द्वारा, प्रत्येक गोपी को वेगपूर्वक, मानो अन्तःकरण मे प्रविष्ट करने की इच्छा से युक्त होकर, समस्त रमणीगण का क्रमशः आलिङ्गन करने लग गये ॥१४९

किञ्च, वामेन पाणिकमलेन विधृत्य वेणी-,मभ्युन्नमय्य चिबुकाग्रमथाऽपरेण ।
आलोकयन्मुकुलितेक्षणमास्यमासां, माद्वीकमुग्धमधुरं धयति स्म कृष्णः ॥१५०॥

एवमेक एव राजीविनीराजो-विनीतो भ्रमर इव निरपायं पायं पायमासवं स बंहिष्ठमदो मदनमोदाऽऽमोदाऽऽयत्तो निरन्तरायनिरन्तराऽयमान-मानसोत्सवः स रसिकशेखरः परिरम्भाधरपानानन्तरम्—

वक्षोरुहाम्बुरुहकोरकयुग्ममासा-,मासादयन् स नखलेखनलक्ष्मलक्ष्मीम् ।
अन्तःसमुद्यदनुरागविकारकण्डूं, कण्डूयनादिव पुनः प्रथयाञ्चकार ॥१५१॥

ततश्च, आताम्रकम्रमहसा नखलेखलक्ष्मी-,लक्ष्मश्रिया शुशुभिरे सुदृशामुरांसि ।
अन्तर्गतैरिव चिरादनुरागबीजै-,रासादिताङ्कुरदशैर्बहिरावृतानि ॥१५२॥

एवमङ्गमङ्गमतिमङ्गल-स्पर्शरसेन करकमलेन सकलसन्तापहारिणा हारिणा सिद्धौषधिपल्लवेनेव तासामखिलसौभाग्यगौरवपूंषि वपूंषि सरसीकुर्वतस्तस्य ॥१५३॥

स्फीतं पाणिसरोरुहेण सुदृशां वक्षोजयोर्मण्डले
केशेष्वायतकुञ्चितेष्वतिघनेषूर्ध्वादधोलम्बितम् ।

---

किंच श्रीकृष्ण, अपने बायें-करकमल के द्वारा, उन गोपियों की वेणी को पकड़कर, एवं दाहिने-करकमल के द्वारा, उनकी ठोड़ी के अग्रभाग को ऊँचा करके, लज्जापूर्वक कुछ नेत्र बन्द करके, उनके मुख को निहारते हुए, द्राक्षासव से भी सुन्दर, उनके अधर का पान करने लग गये ॥१५०॥

**(राजीविनीराजी पद्मिनीश्रेणी तस्यां विनीतो दक्षिणः, मदनमोद एव आमोदः सौरभं तदधीनः । निरन्तरायं निर्विघ्नं यथा स्यात्तथा अयमानः प्राप्नुवन् मानसोत्सवो यं सः)** इस प्रकार अकेले ही, वे रसिकशेखर श्रीकृष्ण, पद्मिनीश्रेणी में रसास्वाद में चतुर-भ्रमर की तरह, निर्विघ्नतापूर्वक उनके अधरासव का पान कर-करके, महान् मद से युक्त होकर, मदनमोदरूप सौरभ के अधीन होकर, निर्विघ्नतापूर्वक निरन्तर प्राप्त होनेवाले मानसिक महोत्सव से युक्त होकर, आलिङ्गन, एवं अधरपान के अनन्तर, उन गोपियों के वक्षःस्थल में उत्पन्न, स्तनरूप कमल की दोनों कलिकाओं को, नखाघात के चिह्न की शोभा को प्राप्त कराते हुए, अन्तःकरण में भली प्रकार उत्पन्न होनेवाली अनुराग की विकाररूप खुजली को, मानो खुजाने के द्वारा, पुनः प्रगट करने लग गये ॥१५१॥

उसके बाद सुन्दर नेत्रोंवाली उन गोपियों के वक्षःस्थल, चारों ओर तामे के समान सुन्दर तेज-वाली, नखों की रेखारूप सम्पत्ति के चिह्नों की शोभा के द्वारा सुशोभित हो गये । उस समय नखचिह्नों से चिह्नित, वे वक्षःस्थल, मानो बहुत समय से भीतर दबे हुए, उनके अनुरागरूप बीज, आज अंकुर-दशा को प्राप्त हो गये हैं, मानो आज उन्हीं के द्वारा, ये वक्षःस्थल, बाहर से भी ढक गये हैं, ऐसे प्रतीत हो रहे थे ॥१५२॥

इस प्रकार गोपियों के प्रत्येक अङ्ग के प्रति, अतिशय मङ्गलमय स्पर्श-रसवाले; अतएव, सकल सन्ताप हरनेवाले, एवं सुमनोहर सिद्धौषधि के पल्लव के समान प्रतीत होनेवाले, अपने करकमल के द्वारा, श्रीकृष्ण, उन गोपियों के समस्त सौभाग्य को पुष्ट करनेवाले, उनके शरीरों को जब सरस बना रहे थे,

श्रान्तं श्रोणिभराऽङ्गणे तत इतो विभ्रान्ति-खेदादहो
लब्ध्वा नाभिह्रदं सुखेन तिमितं मध्ये समाकुञ्चितम् ॥१५४॥

एवं मदनमदनश्यदपत्रपापत्रपालिभिरतिरुचिरचिरमनोरागतारल्य-परवशाभिरुदयित-दयितमनोरथानुकूलकूल-रहितलावण्य-तरङ्गिणीरङ्गिणीभिरेकैकशोऽधिक-शोधिकमनीयवैदग्धी-धुरामधुरामसृणैर्भुज-वल्लीवलयैः सवलयैः सरसमालिङ्गितोऽङ्गितोपपन्न-प्रेमरसाङ्गसाङ्ग-शुचिशुचिसामग्रीसमरस-समर-समाहितैः स्मितमधुमधुरैर्वदनारविन्दैराचुम्बितोऽधरकिसलयैः सलयैरिव स्फुरद्भिरद्भिरिव दशनकान्तिलहरीभिः क्षालितैरापीयमानाधरो धरोपसन्नपीयूष-मयूख इव चकोरदयिताभिराभिः ॥१५५॥

---

तब उनका करकमल, उन सुनयना-गोपियों के स्तनमण्डलपर जाते ही, विस्तार को प्राप्त हो गया; एवं लम्बे, 'कुञ्चित' (घुँघराले), एवं अत्यन्त घने उनके केशोंपर जाकर, ऊपर की ओर से नीचे की ओर लम्बा पड़ गया; एवं उनके विशाल कटितटरूप आँगन में जाकर, तो इधर-उधर घूमने के खेद से तो, वह करकमल, मानो थक गया; अहो ! उनके नाभि-सरोवर को पाकर तो, मानो सुख से 'तिमित' (निश्चल) ही हो गया; एवं नाभि-सरोवर के बीच में जाकर तो, भली प्रकार सिकुड़ गया ॥१५३-१५४॥

श्रीकृष्ण, जिस प्रकार उनका आलिङ्गन कर रहे थे, उसी प्रकार वे गोपियाँ भी, अपनी भुजा-रूप लताओं के घेरों से, उनका आलिङ्गन कर रही थीं। उस समय उन गोपियों की लज्जारूप लता की 'पत्रपालि' (पत्रश्रेणी), मदन के मद से प्रायः विनष्ट हो रही थी, एवं वे, अतिशय मनोहर चिरकालीन मानसिक अनुराग की चञ्चलता के पराधीन हो रही थीं; तथा जिसका प्राकट्य हो गया था, एवं जो, प्रियतम के मनोरथों के अनुकूल थी, उस प्रकार की अपार जो सुन्दरतामयी नदी, वे, उसी के द्वारा अनुरागवाली हो रही थीं। एवं वे श्रीकृष्ण, प्रत्येक गोपी के द्वारा, सरसतापूर्वक आलिङ्गित हो रहे थे; एवं वे गोपियाँ, अपनी भुजारूप लताओं के जिन घेराओं से, उनका आलिङ्गन कर रही थीं, उनके वे भुजाओं के घेरा, श्रीकृष्ण की भुजाओं के द्वारा किये हुए आलिङ्गन के अधिक संशोधन करनेवाले थे, परममनोहर थे, चतुराई के भार से मधुर थे, एवं मलिन नहीं थे, तथा कङ्कणों से युक्त थे। एवं गोपियों के जिन मुखारविन्दों के द्वारा श्रीकृष्ण, चारों ओर से चुम्बित हो रहे थे, गोपियों के वे मुखारविन्द, **(अङ्गितया अङ्गित्वेन उपपन्नस्य प्रेमरसस्याङ्गं, साङ्गशुचिर्निजाङ्गसहितः शृङ्गाररसस्तस्य शुचिभिर्विभा-वादिवैरूप्याभावात् शुद्धाभिः सामग्रीभिः सरसं, नायक-नायिकागणयोस्तुल्यमेव यत्समरं केलियुद्धं तत्र समाहितैः समर्पितैः)** नायक एवं नायिकाओं के दोनों ही गणों के, तुल्यरूप से होनेवाला जो केलियुद्ध था, उस केलियुद्ध में समर्पित कर रखे थे; तथा वह केलियुद्ध भी, अङ्गीरूप से 'उपपन्न' (उपयुक्त या उचित) जो प्रेमरस, उस प्रेमरस का अङ्ग था, तथा अपने अङ्गों के सहित जो 'शुचि', अर्थात् शृङ्गाररस, उस शृङ्गाररस की विभाव आदि की विरूपता से रहित होने के कारण, परमविशुद्ध सामग्रियों के कारण सरस था, और गोपियों के वे मुखारविन्द, मन्दमुसकान के कारण मधुर हो रहे थे। एवं गोपियों के जिन अधर-पल्लवों के द्वारा, श्रीकृष्ण के अधरों का पान किया जा रहा था, गोपियों के वे अधरपल्लव **(सलयैः रलयो-रैक्यात् सवेगैरिव)** वेगपूर्वक स्फूर्ति पानेवाले जलों की तरह, उनके दाँतों की कान्तिरूप तरङ्गों के द्वारा ही, मानो धुले हुए थे। उन गोपियों के द्वारा घिरे हुए श्रीकृष्ण, उस समय पृथ्वीपर उपलब्ध होनेवाले एवं अनेक चकोरियों से घिरे हुए, चन्द्रमा की तरह शोभा पा रहे थे ॥१५५॥

एवं सति— दोःशाखावलयैर्दृढं वलयितो निस्तोदितः पीवरै-
वक्षोजस्तवकैः खरैरथ नखाकारैः क्षतः कण्टकैः ।
क्रीडायां रमणीमणीमयलतोद्यानेषु माद्यन्मनाः
श्रीमानेकक एष कृष्णमधुपः सम्मोदमभ्याययौ ।।१५६।।

गोपीनामहङ्कारेण श्रीकृष्णाऽन्तर्धानम्

सा वधूततिरनङ्गसङ्गरे, गाढसौभगरसप्रसङ्गरे ।
आत्रिलोकरमणीमणिश्रिये, हेलनामतिमदेन शिश्रिये ।।१५७।।

एवं सौभगमदनदे मदनदेवयादसि महास्रोतसि न सुतरे तरेर्भङ्ग इव मग्नानां तासा-मन्तर्गतमदजलपूरं दूरीकरिष्यन्निव, निजदुर्लीलता-लताचक्रमारोप्य ता भ्रामयितुमुपक्रान्त इव, दुर्जरसौभगमदमदिरातिशयसेवनलसदलसदशापूर्वरूपमपूर्वरूपमदात्ययाभिध-विषमगद-मगदङ्कार इव चिकित्संस्तदुपद्रवहारि ललितमगदं सम्पादयन्निव, सहज-धवलतालसाबल-

---

ऐसी स्थिति में, रमणीरूप मणिमयीलताओं के बगीचाओं में क्रीडा में हर्षित मनवाले श्रीमान् अकेले ही, ये श्रीकृष्णरूप-मधुप, गोपियों की भुजारूप शाखाओं के घेराओं से घिरकर, एवं उनके स्थूल स्तनरूप पुष्पमय गुच्छाओं के द्वारा विशेष सम्मर्दित होकर, तथा नखोंके-से आकारवाले तीखे रोमाञ्चों के द्वारा पीडित होकर भी, महान् आनन्द को प्राप्त हो गये ।।१५६।।

**गोपियों के अहङ्कार के कारण, श्रीकृष्ण का अन्तर्धान**

एवं उस गोपवधूश्रेणि ने, गाढ़े सौभाग्य के रसमय 'प्रसङ्ग' (प्रकृष्ट सङ्ग) को देनेवाले 'अनङ्ग-संगर' (काम-भोगमय युद्ध) में, अतिशय अहङ्कार के कारण, तीनों-लोकों में रहनेवाली रमणीरूप मणियों की शोभा के प्रति अवहेलना का आश्रय ले लिया, अर्थात् अपने सौभाग्य के सामने, त्रिलोकवर्ती स्त्रियों के सौभाग्य की शोभा की अवहेलना कर दी । तात्पर्य—गोपियों के हृदय में, अपने सौभाग्य के अहङ्कार का अंकुर उत्पन्न हो गया । उसके बाद "उनके हृदय में, परस्पर में अपना-परायापक्ष, विपक्ष-भाव उत्पन्न होकर, प्रबल होनेपर तो, एकता के विनष्ट हो जानेपर, आगे प्रारम्भ किया जानेवाला रासविलास सिद्ध न हो पायेगा" बस, श्रीकृष्ण का यह आन्तरिक विचार ही, अन्तर्धान का कारण जान लेना चाहिये । इसी भाव को प्रदर्शित करते हुए, श्रीविश्वनाथ चक्रवर्ती महाशय कहते हैं कि,

राधामथाऽन्याश्च विहारसाम्यात्, सेर्ष्या सगर्वा अवगम्य सम्यक् ।
प्रसादयंस्तामवसादयंस्ता-, स्तदन्तरेवाऽन्तरधात्स कान्तः ॥

सभी गोपियों के साथ विहार की समानता के कारण, श्रीमती राधिका को तथा अन्य सभी गोपियों को, ईर्षा से युक्त एवं भली प्रकार गर्व से युक्त जानकर, प्रियतम श्रीकृष्ण, राधिका को प्रसन्न करते हुए, एवं उन गोपियों को दुःखित-सी करते हुए अन्तर्धान हो गये ।।१५७।।

उसी अन्तर्धान का, अनेक प्रकार की उत्प्रेक्षाओं के द्वारा, स्पष्ट वर्णन करते हुए, कवि कहते हैं कि, इस प्रकार सौभाग्य एवं काम-भोग को देनेवाले, तथा कामदेवरूप जलजन्तु से युक्त, एवं सुखपूर्वक न तरने योग्य 'महास्रोत' में, अर्थात् प्रेममय प्रवाह में, एकतारूप नौका के टूट जानेपर, डूबती हुई उन

**तादवस्थ्ये रागान्तरस्य रस्यता न भवतीति निष्कपटस्य पटस्य तदुपशमयितुं रूपान्तरमापादयितुं च लोध्रादिकषायेण कषायितकरणाय प्रवृत्तो रङ्गाजीव इव, मदनमद-नमितानन्द-तुन्दिलताविद्रावकं द्रावकं रसमिव विप्रलम्भलम्भनदौरवस्थ्यं सद्य एवाङ्कुरयन्निव, परिपूर्ण एवाऽऽनन्दचन्द्रिकापटले दुस्तरतर-दुःखतमः-स्तोममवतारयन्निव, प्रवाहे च पैयूषे पैयूषे च सरसि कालकूटकूटमुत्पादयन्निव, परिमलसौभाग्यभाजि नवाग्निशिखावलावग्निशिखावलाऽवक्षेपमिव, निर्जलधरं कुलिशपातमिव, निराशीविषमाशीविषविसर्पमिव, सर्वासामसम्भावनाविषयो भावनाविषयश्च यन्न भवति, तदकस्मादेव निरीक्षमाण एव**

---

गोपियों के अन्तःकरण में विद्यमान, मदरूपी जल की बाढ़ को, मानो दूर करते हुए; अर्थात् उनकी एकता की कामना से अहङ्कार को भगाते हुए; यदि कोई कहे कि, 'धीरललित'-रूप नायकों के मुकुटमणि उन श्रीकृष्ण के लिये, अनन्त प्रेयसीवर्ग के गर्व का खण्डन करना कठिन है, मानो इसी प्रश्न का उत्तर देते हुए, अपनी दुर्लीलतारूप लता के चक्रपर चढ़ाकर, मानो उन गोपियों को भ्रम में डालने का उपक्रम-सा करते हुए; एवं किसी प्रकार भी जीर्ण न की जा सकनेवाली, सौभाग्य-मदरूपी मदिरा के अतिशय सेवन से, शोभायमान पहलेवाली आलस्यमयी दशा से युक्त, एवं अपूर्व रूप के गर्व से, 'अतिक्रमण'-नामक विषमरोग की चिकित्सा, 'अगदङ्कार' (वैद्य) की तरह करते हुए, एवं उस रोग के उपद्रवों को हरनेवाली, मानो सुन्दर औषधि का सम्पादन करते हुए; तात्पर्य—श्रेष्ठ वैद्यों की चेष्टा, रोगियों के लिये, परिणाम में सुखदायक ही होती है, किंच (**न विना विप्रलम्भेन संभोगः पुष्टिमश्नुते। कषायिते हि वस्त्रादौ भूयान् रागो हि वर्धते**) "साबून आदि के द्वारा धुले हुए वस्त्र आदिपर, जिस प्रकार रङ्ग, वृद्धि को प्राप्त होता है, उसी प्रकार 'विप्रलंभ' (वियोग) के बिना, संभोग-शृङ्गार पुष्टिपर नहीं पहुँच पाता" शास्त्र की इस अनुमति का अनुरोध करनेवाले विज्ञ-जनों को, इस अन्तर्धान का अनादर नहीं करना चाहिये, इसी बात को बताते हुए कहते हैं कि, "स्वाभाविक सफेदी के बल की उसी प्रकार की स्थिति, दूसरे रङ्ग की सुन्दरताकारक नहीं होती" इसलिये स्वाभाविक वस्त्र के उस दोष को दूर करने के लिये, तथा दूसरा रूप प्राप्त कराने के लिये, लोध आदि के कषाय के द्वारा, कषैलापन करने के लिये, प्रवृत्त हुए चित्रकार या रँगरेज की तरह, एवं मदन के मद से बढ़ी हुई जो आनन्द की 'तुन्दलिता' (पुष्टि), उस प्रकार की 'पुष्टि', अर्थात् स्थूलता को भगानेवाले द्रवीभूत रस की तरह, अथवा चित्त को द्रवीभूत करनेवाले रस की तरह, वियोग की प्राप्ति से होनेवाली दुर्दशा को, मानो तत्काल अंकुरित-सी करते हुए; इस प्रकार सिद्धान्त की रीति से, वर्णन की जानेवाली परिपाटी को छोड़कर, उन गोपियों का पक्ष लेकर, श्रीकृष्ण में ही दोषारोपण करते हुए, ग्रन्थकार कहते हैं कि, अपने अन्तर्धान के द्वारा, गोपीरूप परिपूर्ण आनन्द की चन्द्रिका के समूह के ऊपर, मानो अतिशय दुस्तर दुःखरूप अन्धकार के समूह का अवतार कराते हुए; अथवा अमृत के प्रवाह के ऊपर एवं (**पीयूषस्य अभिनव-दुग्धस्य इदं पैयूषं तस्मिन् सरसि, अभिनव-दुग्धमये सरोवरे इत्यर्थः। "पीयूषोऽभिनवं पयः" इत्यमरः**) नवीन दुग्धमय सरोवर के ऊपर, मानो भयङ्कर विष के समूह को उत्पन्न करते हुए, एवं जनमनोहर सुगन्ध के सौभाग्य से परिपूर्ण, (**नवानामग्निशिखानामावलौ श्रेण्यां अग्निशिखावलस्य वह्निशिखासमूहस्य अवक्षेपं प्रक्षेपमिव "काश्मीर-जन्माऽग्निशिखम्" इत्यमरः। कुंकुमावलिस्थानीया अत्र तत्प्रेयस्यो ज्ञेयाः**) नवीन 'अग्निशिख' (केसर) की श्रेणी के ऊपर, अग्नि की शिखाओं के समूह के प्रक्षेप की तरह (यहाँपर श्रीकृष्ण की प्रियतमा गोपियाँ ही केसर-स्थानीय जाननी चाहियें), एवं मेघों के बिना ही वज्रपात की तरह, एवं सर्पों के बिना ही विष के प्रसार की तरह, श्रीकृष्ण का जो अन्तर्धान, उन सब गोपियों की असंभावना का विषय तथा भावना

**प्रस्तुते स्तुते विलासरसे सरसे हृदि तत्रैव तिरोधानं स निखिलकलाकलापवेधा विदधाति स्म ॥१५८॥**

**इत्यानन्दवृन्दावने कैशोरलीलालताविस्तारे रासविलासे तिरोधान-विधानो नाम सप्तदशः स्तवकः ॥१७॥**

## अष्टादशः स्तवकः

### रासलीलायां श्रीकृष्णाऽन्तर्धानम्

### गोपीनां विरह-विकलता

**अथैवमन्तर्हितमन्तर्हितमपि तथानुपपद्यमानया सम्भावनया भाव-नयाऽऽसादित-परिहास-हासपेशलं शलन्त्यो दृश्यमानमिवापि न पश्यन्त्यः श्यन्त्यश्च नयनप्रीतिं परस्परवितर्कं ताः पृच्छन्ति स्म ॥१॥**

---

का विषय भी नहीं था। वह अन्तर्धान, समस्त कलासमूह के विधाता, श्रीकृष्ण ने, अचानक ही देखते-देखते ही, प्रस्तुत एवं प्रशंसनीय सरस विलासरस से परिपूर्ण, उन गोपियों के हृदय में ही, विधान कर दिया; अर्थात् मानो गोपियों के हृदय में ही, छिप गये ॥१५८॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित–श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कैशोरलीलालताविस्तारे
रासविलासे तिरोधान-विधानो नाम सप्तदशः
स्तवकः सम्पूर्णः ॥१७॥

## अठारहवाँ स्तवक

### रासलीला में श्रीकृष्ण का अन्तर्धान

### गोपियों की विरह-विकलता

इस अठारहवें स्तवक में, गोपियों की विरह-विकलता, पश्चात् वृक्ष आदि की श्रेणी से श्रीकृष्ण का पता पूछना, पश्चात् श्रीकृष्ण की लीला का अनुकरण करना, तदनन्तर श्रीराधा-कृष्ण के चरणचिह्नों का दर्शन, पश्चात् प्रियतम के विरह में श्रीराधिका की चेष्टा, पश्चात् सम्मिलित हुई सभी गोपियों का विलाप, ये सब विषय क्रमशः वर्णित होंगे।

इस प्रकार अन्तःकरण के हितकारक, अथवा हृदय में धारण किये हुए भी, श्रीकृष्ण को अन्तर्धान करनेवाले समझकर, उस प्रकार से युक्तियुक्त न होनेवाली संभावना से, एवं भाव तथा नीति के द्वारा प्राप्त हुए हास-परिहास की सुन्दरतापूर्वक (**शलन्त्यः गच्छन्त्यः 'शल गतौ' भ्वादिः,श्यन्त्यः अल्पयन्त्यः 'शो तनूकरणे' दिवादिः शता ङीप् च**) चलती हुई, एवं दिखाई देते हुए श्रीकृष्ण को भी नहीं देखती हुई, नेत्रों की प्रीति को कमजोर करती हुई, वे गोपियाँ, परस्पर वितर्कपूर्वक पूछने लग गई—॥१॥

'निभालय, भाऽऽलयमेतं प्रापयति स्म का कुञ्जं काकुं जङ्घालां प्रकटयन्ती या किल पश्यतोहरेव सर्वासां नयनमाच्छिद्य वक्षोमणिं नो जहार। तदधुना विचारयामो रयाऽऽमोदितमनसा कया क्व नीतः' इति ॥२॥

कुञ्जात् कुञ्जान्तरं विचारयन्त्यः कालभुजङ्गमेऽजङ्गमे निद्राणतया समुद्दामदामनकमालाधियो जनता इव विहिततिरोभावे भावेन समुत्कया कयाचन समं कृतकुञ्जलील इति सहजार्जवेन जवेन जातप्रतीतयः 'विचार्याहमानेष्येऽहमानेष्ये' इति सकौतुकमहमहमिकया प्रतिकुञ्जमन्विष्यन्त्यो 'हन्त हन्तरात्मजनापदां पदाम्बुजस्पर्शेन सरसीभूतभूतल ! विहसितुमस्मानात्मानमपवार्य कुञ्जोदरे स्थितवन्तं भवन्तं भद्रेण विद्मो विद्मोहन ! किमपरं भ्रमयसि' इति निगदं गदन्त्यश्च विचारितेषु कुञ्जकुहरेषु तमनालोक्य क्रमेण जायमानसन्देहा देहादावपि तेनैव क्रमेण जायमाननिरपेक्षभावा भावाऽवग्लायमानमुखतामरसा रसाऽभावेनाऽविचारितकुञ्जान्न विचारयन्ति स्म ॥३॥

'सम्भावनैवास्तां नैवास्तां तावदनाश्वासः' इति यदि कुञ्जविचारतो जातविरामा

---

"अरी सखि ! देख तो सही ! (**भाऽऽलयं शोभानिकेतनम्, जङ्घालामतिवेगवतीं काकुं प्रकटयन्ती**) शोभा के स्थान इन श्रीकृष्ण को, अतिशय वेगवाली कातरवाणी को प्रगट करती हुई, कौन-सी गोपी, अपनी निकुञ्ज में लिवा ले गई। जो कि 'पश्यतोहरा' (देखते-देखते चोरी करनेवाली) की तरह, हम सभी के नेत्रोंपर परदा डालकर, हमारे वक्षःस्थल की मणिस्वरूप श्रीकृष्ण को हर के ले गई। इसलिये अब, हम सब मिलकर, विचार करें कि, (**रयेण वेगेन निभृतविहारार्थं आमोदितं मनो यस्यास्तया**) वेगपूर्वक ऐकान्तिक विहार के लिये प्रसन्न मनवाली कौन-सी गोपी, उनको कहाँपर लिवा ले गई है" ॥२॥

इस प्रकार कहकर, वे सब गोपियाँ, एक कुञ्ज से दूसरी कुञ्ज को ढूँढ़ती हुईं, एवं सो जाने के कारण, स्थिर हुए काले सर्प में बन्धनरहित दमनकपुष्प-सम्बन्धिनी मालाकी-सी बुद्धिवाली जनता की तरह, "अन्तर्धान करनेवाले, अर्थात् महान् दुःख देने का आरम्भ करनेवाले श्रीकृष्ण के ऊपर, भाव के कारण, उत्कण्ठित होनेवाली किसी गोपी के साथ, निकुञ्ज में लीला कर रहे होंगे" इस प्रकार के विचारमय स्वाभाविक सरल भाव के वेग से, पूर्वोक्त प्रकार की प्रतीति से युक्त होकर, पश्चात् "अरी ! देख, श्रीकृष्ण को, मैं ढूँढ़कर लाऊँगी; नहीं, मैं ही ढूँढ़कर लाऊँगी" इस प्रकार कहकर, कौतुकपूर्वक एवं स्पर्धापूर्वक, प्रत्येक कुञ्ज में ढूँढ़ती हुईं, हाय ! अपने जनों की आपत्तियों का विनाश करनेवाले श्याम ! एवं अपने चरणकमल के स्पर्शमात्र से, भूतल को सरस बनानेवाले ! प्रियतम ! देखो, आप, हमारी हँसी करने के लिये, अपने को छिपाकर निकुञ्ज के भीतर बैठे हो; अतः, निकुञ्ज में बैठे हुए आपको, हम भली प्रकार जानती हैं। हे बड़े-बड़े विद्वानों को मोहित करनेवाले, अथवा हमारी बुद्धि को भ्रम में डालनेवाले ! प्रियतम ! अब, और अधिक भ्रम में क्यों डाल रहे हो ? इस प्रकार नीरोगतापूर्वक कहती हुईं; एवं अपने द्वारा ढूँढ़े हुए कुञ्जों के छिद्रों में उनको न देखकर, क्रम से उत्पन्न होनेवाले सन्देह से युक्त होकर, एवं उसी क्रम से अपनी देह आदि में भी उत्पन्न हुई निरपेक्षता से युक्त होकर, एवं स्वभाव से ही हर्षरहित मुखारविन्दवाली होकर; अतएव, रस के अभाव के कारण, न ढूँढ़ी हुई कुञ्जों को भी, नहीं ढूँढ़ने लगीं ॥३॥

उसके बाद वह गोपाङ्गनाश्रेणि, "श्रीकृष्णप्राप्ति की संभावना ही बनी रहे; किन्तु, अनाश्वासन

**रामाततिरसौ बभूव, भूवलयं तदा शून्यमिव मन्यमाना तमथ दृश्यमानमिवापि न पश्यन्ती, स्पृश्यमानमिवापि न स्पृशन्ती, कथयन्तमिवापि जानती न तत्कथां श्रृण्वती, बहिर्वर्तमानमिव हृदयेऽनुभवन्ती न बहिरुपलभमाना, श्रवणयोः कुवलयमिव श्रवणबहिर्भूतम्, नयनकज्जलमिव नयनदूरगामिनम्, वक्षसो नीलमणिमिव वक्षसोऽन्तरितम्, एकमपि दिशि दिशि स्फुरन्तम्, दिशि विदिशि सन्तमपि हृदये प्रविशन्तम्, करकमलेन स्पृशन्तमपि प्रतिस्पर्शनदुष्प्रापम्, वक्षसा श्लिष्यन्तमपि प्रत्याश्लेषाऽनर्हम्,मुखचन्द्रमसा चुम्बन्तमपि प्रतिचुम्बनेऽक्षणमवगच्छन्ती, क्षणं भित्तिपुत्तलिकेव, नभसि चित्रितेव, उन्मूलितजीवनेव, ज्वलदङ्गाराऽऽलिङ्गितहृदयेव, कालकूटकूटलिप्तशरीरेव, करपत्रेण विदीर्यमाणवक्षस्थलेव यदि समजनिष्ट, तदाऽस्या रामाऽऽवलेर्मनसि क्षते जम्बीररस इव, शुष्के दारुणि दहन इव, मर्मणि छुरिकेव, उरसि चोरगक्षतमिव, शरीरे महाज्वर इव, जठरे महाशूल इव, नयनयोरान्ध्यमिव, श्रवणयोर्वाधिर्यमिव, त्वचि सुप्तेव, संविदि महोन्माद इव, कश्चन दारुणो दुःखपरिपाकः परिभवकारी बभूव ॥४॥**

**ततश्च, अशरणमेव त्रिभुवनम्, निरालोक एव सर्बलोकः,विदीर्यन्त्य इव गिरिद्रोणयः,**

---

नहीं होना चाहिये" इस विचार के कारण, जब कुञ्जों में ढूँढ़ने से शान्त हो गई, तब श्रीकृष्ण के बिना, भूमण्डल को, मानो सूना-सा मानती हुई गोपाङ्गनाश्रेणि, उसके बाद दिखाई देते हुए भी, उनको मानो न देखती हुई; स्पर्श करते हुए भी, उनको मानो (बाहरी अनुसन्धान के अभाव से) स्पर्श न करती हुई; ध्यान-ध्यान में उनको, मानो कुछ कहते हुए-से जानती हुई भी, उनकी बात को न सुनती हुई; एवं बाहर में वर्तमान की तरह, हृदय में अनुभव करती हुई भी, बाहर न प्राप्त करती हुई; एवं कानों के कुण्डलरूप नीलकमल की तरह, मानो कानों से बाहर, मानो नेत्रों के कज्जल की तरह, नेत्रों से दूरगामी; एवं मानो वक्षःस्थल के नीलमणि की तरह होकर भी, वक्षःस्थल से दूर हैं; अकेले होकर भी, प्रत्येक दिशा में स्फूर्ति पाते हुए; दिशा-विदिशा में वर्तमान होकर भी, हृदय में प्रवेश करते हुए, मानो करकमल के द्वारा स्पर्श करते हुए भी, अपने द्वारा किये गये प्रतिस्पर्श से दुष्प्राप्य; वक्षःस्थल से आलिङ्गन करते हुए भी, प्रत्यालिङ्गन के अयोग्य; अपने मुखचन्द्र से चुम्बन करते हुए भी, 'प्रतिचुम्बन' (गोपी के द्वारा किये गये चुम्बन) के विषय में 'अक्षण' (अवसर से रहित) जानती हुई; क्षणभर भीतपर लिखी हुई पुतली की तरह, मानो आकाश में चित्रित हुई की तरह, मानो उखड़े हुए जीवनवाली की तरह, जलते हुए अङ्गारों से आलिङ्गित हृदयवाली की तरह, भयङ्कर विष के समूह से लिपे हुए शरीरवाली की तरह, एवं 'करपत्र' (आरा) के द्वारा चीरे जानेवाले वक्षःस्थलवाली की तरह जब हो गई; तब इस गोपाङ्गनाश्रेणि के मन में, चीरे हुए घावपर नीबू के रस की तरह, सूखे काष्ठपर अग्नि की तरह, मर्मस्थानपर लगी हुई छुरी की तरह, वक्षःस्थलपर सर्प के द्वारा काटने की तरह, शरीर में महाज्वर की तरह, 'जठर' (पेट) में होनेवाले 'महाशूल' (भारी दर्द) की तरह, नेत्रों में अन्धेपन की तरह, कानों में होनेवाले बहरेपन की तरह, त्वचा में सो जाने की तरह या लकवा मार जाने की तरह, तथा चेतना शक्तिपर आक्रमण करनेवाले महान् उन्माद की तरह, कोई अनिर्वचनीय दारुण-दुःख का परिपाक, अनादरकारी हो गया ॥४॥

उसके बाद तो, महाभावशालिनी उन गोपियों के दुःख से, मानो जगत् ही भर गया । इसी बात

रोरुद्यन्त इव तरवः, शीर्यन्त्य इव लतिकाः, म्लायन्त्य इव चन्द्रिकाः, मूर्च्छन्त इव शकुन्तयः, दवदग्धा इव हरिण्यश्च बभूवुः ॥५॥

ततश्च, कस्यापि योगिनो योगबलाच्चित्रपुत्तलिकानां व्याहार इव, भुजगदंश-मूर्च्छितानां मन्त्रकृत-नर्तनाऽऽवर्तित-वाक्प्रयोग इव परस्परमालाप आसीत् ॥६॥

'अहो किमेतत्— विलासिन्यो नीलाम्बुजमिति कबर्यां परिदधुः
कलावत्यः किंवा हृदयमनयन्नेव पिशुनाः ।
न चेत् पश्यन्तीनां हरिणनयनानां वलयतः
कुतोऽकस्मात् कस्मादपसरतु नो जीवितमणिः ॥'७॥

इति परस्परपरमसन्देहे वितर्क-परम्परापराहतधियः पुनरपि मीमांसन्ते स्म ॥८॥

'यदायातं गेहादिह यदपि दृष्टः सपरुषं
श्रुतं यत्तस्योक्तं यदपि करुणोक्तिर्विरचिता ।
प्रसन्नेन प्रेम्णा यदपि रमितं तेन सकलं
तदेतत् स्वप्नो नः किमुत परमो मोहमहिमा ॥'९॥

---

को दिखाते हुए कहते हैं कि, मानो त्रिभुवन ही रक्षक से हीन हो गया, सम्पूर्ण लोक ही प्रकाश से रहित हो गया, मानो पर्वतों की घाटियाँ फटने लगीं, मानो वृक्ष भी रोने लगे, मानो लताएँ भी सूख चलीं, चन्द्रमा की चन्द्रिकाएँ (चाँदनी) भी मलिन-सी हो गईं, पक्षीगण भी मानो मूर्च्छित होने लगे, तथा हरिणियाँ भी मानो दावानल से दग्ध हो गईं ॥५॥

इस प्रकार की मूर्च्छामयी दशापर पहुँची हुई, उन गोपियों के प्राण, श्रीकृष्ण के मिलन की आशा के द्वारा ही सुरक्षित थे। उनका परस्पर का वार्तालाप भी, इस युक्ति से हुआ कि, किसी योगी के योग के बल से, जिस प्रकार भीतपर चित्रित पुतलियों का भाषण होता है, एवं सर्प के द्वारा डसने से मूर्च्छित हुए व्यक्तियों की वाणी का प्रयोग, जिस प्रकार मन्त्र के द्वारा किये गये नृत्यों में, बलात्कार से पुनः प्रवर्तित किया जाता है ॥६॥

उनका परस्पर का आलाप, इस प्रकार हुआ था कि, "अहो! यह क्या हुआ? विलासिनी-स्त्रियों ने, हमारे प्राणनाथ को, 'यह नीलकमल है' ऐसे समझकर, अपनी वेणी में धारण कर लिया क्या? अथवा हम सबको मोहित करने की कलावाली, अतएव दूसरों को दुःख देनेवाली, चुगलखोर-स्त्रियों ने, उनको हृदय में ही छिपा लिया है क्या? यदि ऐसा न होता तो, हमारे जीवनमणि, हरिणियों के समान विशाल नेत्रोंवाली, प्रतिक्षण देखनेवाली, हम सब गोपियों के मण्डल से, अचानक किस प्रकार क्यों भाग जाते?" ॥७॥

इस प्रकार परस्पर परमसन्देह हो जानेपर, अनेक प्रकार के तर्कों की परंपरा से ताड़ित बुद्धिवाली होकर, फिर भी विचार करने लग गईं ॥८॥

"अरी सखियो! देखो, हम सब जिस कारण से, घर से यहाँपर आई हैं; एवं जिस कारण से, उनका दर्शन भी हुआ है; एवं जिस कारण से, उनके कठोरता से पूर्ण वचन भी सुने हैं; और हम सबने

**इति क्षणं विमृश्य पुनरूचिरे चिरेण कण्ठरोधमुद्घाट्य - 'अहो, —**

**ता एव किं नहि वयं किमसौ प्रयातः, क्वापीति यत्तदपि चेदमलीकमेव ।**

**तेनैव नीतमखिलं मन आदिकं नः, कः पामरो निरमिमीत बताऽन्यदेतत् ।।'१०।।**

**एवं नानाविकल्प-कल्पनानन्तरं निश्चिते श्रीकृष्णतिरोभावेऽभावे चाऽऽत्मनो जीवनादेरुत्पद्यमाने सति श्रीकृष्णोन्माद एव तन्निवर्तकतया तासामन्तरमन्तरयाञ्चकार ।।११।।**

**तथान्तर्वृत्तिनिर्वृत्तिनिरते तरलतरङ्गनिकरे तस्मिन्नुन्मादोर्मिमालिनि हृदयमाविश्य हृदयस्य कृष्णाकारकारणतां प्राप्तवति नव्याऽपारा व्यापारान्तरहारिणी हारिणी कृष्णस्य गत्यनुगत्यनुरागविहसित-सित-मयूख - मयूख-सविभ्रमभ्रमदलि-दलित-शतपत्र-पत्र-तिरस्कारि-**

---

उनको मनाने के लिये, जिस कारण से, करुणामयी उक्ति की रचना भी की थी; फिर उन्होंने प्रसन्न होकर, जिस कारण से हमारे साथ रमण भी किया था, तो क्या, उसी कारण से, यह सब हमारा स्वप्न ही है क्या ? फिर विचार कर बोलीं कि, शयन के बिना स्वप्न कहाँ से हो सकता है ? हम सब तो जाग ही रही हैं; अतः, यह तो मोह की ही परममहिमा मालूम होती है" ।।९।।

इस प्रकार क्षणभर विचारकर, बहुत देर के बाद, कण्ठ की रुकावट को खोलकर पुनः बोलीं— "क्यों री सखियो ! हम सब, वे ही पहलेवाली गोपियाँ नहीं हैं क्या ? अर्थात् हमारे भाव में कुछ परिवर्तन हो गया है क्या ? यदि ऐसा नहीं है तो, वे प्राणनाथ, हम सबको छोड़कर, कहींपर अन्यत्र क्यों चले गये ? किन्तु, यह सब काण्ड, हमको तो, मिथ्या ही प्रतीत हो रहा है । क्योंकि, हमारे मन आदि समस्त उपकरण को तो, वे ही ले गये । तात्पर्य—यदि वे, हमारे मन एवं समस्त इन्द्रियों को, अपने सङ्ग ही लेकर गये हैं, अकेले तो नहीं गये हैं, तब ऐसी स्थिति में, "वे, हमको छोड़कर, अन्तर्धान हो गये" ऐसा कहकर, उनको उलाहना देना, किस प्रकार बन सकता है ? यदि कोई पूछे कि, 'यदि ऐसी बात है तो, जो विरह की पीडा का अनुभव कर रहे हैं, वे, तुम्हारे मन आदि कौन-से हैं ?" तो इसके उत्तर में, हम कहती हैं कि, हाय ! हम सबको दुःख देने के लिये, जिस 'पामर' (नीच) ने, ये सब दूसरे ही मन आदिक बनाये हैं, वह क्रूर, कौन-सा है ? हम, उसको नहीं जान सकती हैं" ।।१०।।

इस प्रकार अनेक प्रकार के विकल्पों की कल्पना के अनन्तर, श्रीकृष्ण का अन्तर्धान, जब निश्चित हो गया, एवं अपने जीवन आदि का जब 'अभाव' (विनाश) उत्पन्न होने लगा, तब श्रीकृष्ण के उन्माद ने ही, उनके जीवन आदि के अभाव का निवर्तक बनकर, उन गोपियों के अन्तःकरण को व्यवधान से युक्त कर दिया, अर्थात् मन के बीच में श्रीकृष्ण की तदाकारता के प्रवेश से, मन को विरह की पीडा से रहित-सा कर दिया ।।११।।

तथा वह उन्मादरूप 'ऊर्मिमाली' (समुद्र), उन गोपियों के हृदय में प्रविष्ट होकर, उस हृदय की कृष्णाकारता की कारणता को जब प्राप्त हो गया, अर्थात् उन्मादरूप समुद्र ने गोपियों के हृदय को, जब कृष्णाकार बना दिया, तब श्रीकृष्ण की गति आदि का अनुकरण करनेवाली, किसी अनिर्वचनीय अवस्था ने, गोपियों के निकलते हुए प्राणों को रोक लिया (यह अन्वय है) । वह उन्मादरूप समुद्र, चञ्चल तरङ्ग-समूह से युक्त था, अर्थात् श्रीकृष्ण के उन्माद से उत्पन्न हर्ष-विषाद आदि अनेक सञ्चारी-भावों के समूह से युक्त था; अतएव, अन्तःकरण की विरहपीडामयी वृत्तियों की निवृत्ति में तत्पर था । गोपियों के प्राणों को रोकनेवाली वह अवस्था भी, 'नव्या' (नवीन) थी, अपार थी, अर्थात् बुद्धि आदि के भी अगम्य थी,

हारि-नयनान्त-कान्त-निरीक्षण-क्षण-मधु-मधुरालाप-मनोरमेहित-हित-मधुरिम-गरिम - गभीर-भीरहितानेक-विलासान्तरानुकारिणी काचिदवस्थाऽवस्थापयामास निर्यतः प्राणान् ॥१२॥

स्थितेषु तेषु प्राणेषु प्राणेश्वरमनुसन्दधत्यो वातेनेतस्ततोऽस्ततोषाश्चाल्यमानाः कमलिन्य इव वनाद्वनं सञ्चरन्त्यः संहता हता विरहवेदनयाऽनया तमुरुगायमुरु गायन्त्यः पन्थानमपन्थानमपि वा यदि न विदुः, तदा ताभिरलक्ष्यमाणैव योगमायाऽगमा या भगवती छायेव तासामन्वनुयान्ती यां तीव्रतां प्रातिकूल्यकृतां हरति, सा ताभिरपि नाऽज्ञायत ॥१३॥

वृक्षादिभ्यः श्रीकृष्णस्य पृच्छनम्

एवमितस्ततोऽनुसन्दधत्योऽनुद्रुममनुलतं पप्रच्छुरपि—

'हन्ताऽश्वत्थ-कपित्थ-किंशुक-वट-प्लक्षाः शिवं वोऽक्षयं
किं दृष्टो नु भवद्भिरत्र विचरन् गोपेन्द्रजः कथ्यताम् ।

---

श्रीकृष्ण की स्मृति से भिन्न, दूसरे व्यापारों को हरनेवाली थी, एवं श्रीकृष्ण को भी हरनेवाली थी, अर्थात् श्रीकृष्ण को भी आकर्षित करनेवाली थी; तथा श्रीकृष्ण की 'गति' (गमन), 'अनुगति', अर्थात् अपने भक्तों के पीछे-पीछे चलना, अनुराग, एवं श्रीकृष्ण की हँसीरूप चन्द्रमा की जो किरण, एवं विलासपूर्वक भ्रमण करता हुआ भ्रमर जिसमें हैं, इस प्रकार का खिला हुआ जो 'शतपत्र' (कमल), उस प्रकार के कमल के पत्र को तिरस्कृत करनेवाला एवं मनोहर जो नेत्र, उस प्रकार के नेत्र के कटाक्ष के द्वारा मनोहर 'निरीक्षण' (अवलोकन) में जो 'क्षण' (उत्सव या अवसर), एवं मधु से भी मीठा जो भाषण, एवं मनोहर चेष्टा, तथा हितमयी 'मधुरिमा' (माधुर्य), 'गरिमा' (गौरव) के द्वारा गंभीर एवं भय से रहित जो अनेक प्रकार के दूसरे विलास, वह अवस्था, इन सबका अनुकरण करानेवाली थी (अतएव, इस अवस्था से आक्रान्त होनेवाली गोपियाँ, श्रीकृष्ण की इन सभी चेष्टाओं का अनुकरण करेंगी) ॥१२॥

उन प्राणों के स्थित हो जानेपर, प्राणेश्वर का अनुसन्धान करती हुईं, सन्तोष से रहित होकर, अर्थात् उद्विग्न होकर, वायु के द्वारा इधर-उधर चलाई हुई कमलिनियों की तरह, एक वन से दूसरे वन में सम्मिलित होकर विचरण करती हुईं, इस विरहमयी वेदना से पीडित होकर, (**उरुगायं श्रीकृष्णं उरु अधिकं गायतीति निरुक्त्या गीतरसिकस्य तस्य गानेनाऽऽकर्षण-संभवादिति भावः**) 'उरुगाय' (श्रीकृष्ण) का ही अधिकरूप से गायन करती हुईं, अर्थात् "अधिक गायन करनेवाले गानरसिक, श्रीकृष्ण का आकर्षण भी, गान के द्वारा ही हो सकता है", इसी भाव से, उन्हीं का अधिक गायन करती हुईं, वे गोपियाँ, जब मार्ग एवं अमार्ग को भी भली प्रकार नहीं जान सकीं, तब अतिशय दुर्गम भगवती योगमाया, उनके द्वारा भी अलक्षित होकर, छाया की तरह, उनके पीछे-पीछे चलती हुई, कण्टक, कङ्कण आदि की प्रतिकूलता से की गई, जिस तीव्रता को हरती रही, उस तीव्रता का अनुभव, उन गोपियों को भी नहीं हुआ ॥१३॥

**वृक्ष आदि से श्रीकृष्ण का पता पूछना**

इस प्रकार इधर-उधर अनुसन्धान करती हुईं, वे गोपियाँ, प्रत्येक वृक्ष एवं प्रत्येक लता से भी पूछने लग गईं—"हाय ! हे 'अश्वत्थ' ! (पीपल), हे 'कपित्थ' ! (कैथ), हे 'किंशुक' ! (ढाक), हे वट !, हे

तूष्णीं तिष्ठथ किं न वञ्चयथ नः सत्यं स वो गोचरः
स्तम्भोऽयं कथमन्यथा बलवताऽऽनन्देन यः कल्पितः ॥'१४॥

इत्याभाष्य अहो तदनुध्यानैकताततया नतया मनोवृत्त्या 'बहिरव्यापारपारवश्येनाऽस्माकं विज्ञप्तिममी नाऽऽकलयन्ति, तदन्यतो गत्वा पृच्छामः' इति कियद् दूरं गत्वा—

'हे चाम्पेय-रसाल-शाल-सरलाः पुन्नाग ! हे चम्पक !
श्यामोऽनेन पथा भवद्भिरनघैर्गच्छन् समालोकितः ।
चित्तं योऽपजहार नो न न न नेत्याधूयमानैर्दलै-
र्मा मिथ्या गदथाऽन्यथा कथमयं रोमोद्गमो वः स्थिरः ॥'१५॥

इत्यालप्य तदुत्तरमनालभ्य पुनरूचिरे,—'अहो अमी तद्गणा एव तेनैव दारुणतया न प्रतिवचनं रचयन्ति, भवतु, पुनरन्यतो गत्वा प्रष्टव्यम्' इति तथा कृत्वा पुरतस्तमालमालोक्य तथा पप्रच्छुः,—

'हंहो तमाल ! तव वर्णसुहृत् स कृष्णः, सत्यं बभूव विषयस्तव माऽन्यथैतत् ।
श्लिष्टोऽसि तेन यदयं त्वचि ते विसर्पी, लीढो मधुव्रतगणेन तदीयगन्धः ॥१६॥

---

'प्लक्ष' ! (पाकड़ या पाकर), तुम्हारा मङ्गल तो अखण्ड है ? कहिये, आप सबने, यहाँपर विचरण करते हुए, नन्दनन्दन, निश्चितरूप से देखे हैं क्या ? हमारे पूछनेपर भी, तुम सब, चुप क्यों बैठे हो ? ऐसा करने से, हमको, धोखा नहीं दे रहे हो क्या ? वे, तुम्हारे दृष्टिगोचर हो रहे हैं, यह बात सत्य है, अन्यथा, उनके दर्शन से उत्पन्न होनेवाले प्रबल आनन्द के द्वारा, कल्पित किया हुआ यह जो सात्त्विक-भावरूप स्तम्भ है, वह किस प्रकार हो सकता था ?" ॥१४॥

उन वृक्षों के प्रति इस प्रकार कहकर, अहो ! ये वृक्ष तो श्रीकृष्ण के ध्यान की एकाग्रता के कारण, विनम्र हुई मन की वृत्ति के द्वारा, बाहिरी व्यापार के अधीन न होकर, हमारी प्रार्थना को नहीं सुन रहे हैं। इसलिये दूसरी ओर जाकर पूछ लें, इस प्रकार कहकर, कुछ दूर जाकर बोलीं—"हे 'चांपेय' ! (चंपा वृक्ष या नागकेसर वृक्ष), हे 'रसाल' ! (आम का वृक्ष), हे साल !, हे 'सरल' ! (देवदारु वृक्ष), हे पुन्नाग !, हे चम्पक ! आप सब पुण्यात्मा हो। आप सब ने, इस मार्ग से जाते हुए, उन श्यामसुन्दर का दर्शन किया है क्या ? जो हमारे चित्त को चुरा कर ले गये हैं। तुम सब ना, ना, ना, ना इस प्रकार मानो निषेध का इशारा करनेवाले, चारों ओर से कम्पित होनेवाले, अपने पत्रों के द्वारा, मिथ्या मत बोलो। यदि तुमने, नन्दलाल का दर्शन नहीं किया होता तो, तुम्हारा स्थिर रोमाञ्चों का यह प्रादुर्भाव कैसे हो सकता था ?" ॥१५॥

इस प्रकार वार्तालाप करके, उनके उत्तर को न पाकर पुनः बोलीं—"अहो ! ये वृक्ष भी, पूर्वोक्त वृक्षों के ही पक्षपाती हैं, इसीलिये कठोरता के कारण, प्रत्युत्तर नहीं दे रहे हैं। अच्छा, जाने दो। फिर दूसरी ओर जाकर पूछना चाहिये, इस प्रकार कहकर, दूसरी ओर जाकर, सामने ही तमाल के वृक्ष को देखकर, उसी प्रकार पूछने लगीं—"अरे ओ भैया ! तमाल ! देखो, वे श्रीकृष्ण, तुम्हारे श्यामवर्ण से मित्रता रखनेवाले हैं। अतः, तुम्हारे दृष्टिगोचर अवश्य हुए हैं, यह बात सत्य है। इसमें अन्यथा कुछ भी नहीं हैं। उनसे, तुम भुजपर के मिले भी हो, कारण तुम्हारी त्वचा में फैला हुआ उनके श्रीअङ्ग का जो गन्ध है, वह भ्रमरगण ने चाट लिया है, अतएव अब, अनुभव में नहीं आ रहा है" ॥१६॥

तदालिङ्गनेनाऽपहृतवेदनो वेद नो नाऽयं निवेदितम्, तत् किमयमनुयोज्यः, तदन्यतो गत्वा पृच्छामः' इति पुरतस्तुलसीमालोक्य—

कल्याणि ! पाणिकमलं कमलेक्षणेन, न्यस्तं त्वयि प्रणयिनीति रसादवश्यम् ।
धन्याऽसि हे तुलसि ! ते तुलना क्व लोके, तन्नः समादिश स ते दयितः क्व लभ्यः ॥१७॥

'निजदयितः कथं वो विज्ञापनीयः' इति सापत्न्यविदोषो विदोषो नास्ति भवत्याः ॥१८॥

यतः, आकण्ठमाचरणसीम विलम्बमाना, मालामयेन वपुषा वनमालि-वक्षः ।
त्वं भूषयन्त्यपि विहारि तवैव मध्ये, मालान्तरं न परिपालयसे रसेन ॥१९॥

तस्मादस्मद्विधजनमनःप्राणबुद्ध्यादिसारं
हारं हारं स तव दयितो वर्त्मनाऽनेन यातः ।
ईर्ष्याहानेः सहजकरुणा त्वं तमाख्यातुमर्हा
स्वप्राणैर्यत् सुहृदिह सुहृत्-प्राणरक्षां विधत्ते ॥२०॥

तथैव तस्या अप्युत्तरमनाकर्ण्य 'अहो एषापि तद्गतमानसा गतमानसारेव स्पर्शा-

---

"अरी सखियो ! यह तमाल तो, श्रीकृष्ण के आलिङ्गन से, आन्तरिक वेदना से रहित होकर, हमारे निवेदन को नहीं जानता है, इसलिये यह प्रश्न करने योग्य है क्या ? अर्थात् नहीं।" इसलिये दूसरी ओर जाकर पूछती हैं, इस प्रकार कहकर आगे की ओर तुलसी की ओर देखकर बोलीं—"हे कल्याणि ! कमलनयन श्रीकृष्ण ने, अपनी प्रणयिनी समझकर, तुम्हारे ऊपर अपना करकमल रसपूर्वक अवश्य ही रखा होगा, इसमें किंचिद् भी सन्देह नहीं है। अतएव, हे तुलसि ! तुम धन्य हो, तुम्हारी तुलना, लोक में कहाँ है ? इसलिये तुम्हारे, वे प्रियतम, कहाँपर उपलब्ध हो सकते हैं ? उस स्थान का आदेश हमारे लिये दे दीजिये" ॥१७॥

"अपना प्रियतम, तुम सबको, किस प्रकार बताने योग्य है ?" इस प्रकार का सौतिया-भावरूप विशिष्ट जो दोष है, वह दोष (**विदोषः विगतभुजायाः "भुजबाहू प्रवेष्टो दोः" इत्यमरः। अन्य-सुभगेव भुजाभ्यामावृत्य न तिष्ठसीत्यर्थः**) तुम, बिना भुजाओंवाली हो; अतः तुम्हारा नहीं है ॥१८॥

"क्योंकि तुम, मालामय अपने शरीर के द्वारा, कण्ठ से लेकर चरणोंतक, वनमाली के वक्षः-स्थल को विभूषित करती हुई भी, तुम्हारे बीच में ही विहार करनेवाली, दूसरी माला का, तुम रसपूर्वक पालन नहीं करती हो, यह बात नहीं; अपितु. उस माला का भी, पालन ही करती हो। कारण, अतिशय सौभाग्य से तुम्हारी समानता कहीं भी नहीं मिलती है। अतः, तुम्हारे हृदय में, किसी के प्रति, असूयारूप दोष का उदय नहीं हो पाता है, यह भाव है ॥१९॥

"अतएव हम, आप से प्रार्थना करती हैं कि, वे ही, तुम्हारे प्रियतम, हमारे जैसे सीधेसादे-जनों के मन, प्राण, एवं बुद्धि आदि के सार को, हरते-हरते ही इस मार्ग से गये हैं। और तुम तो, ईर्षा न रहने के कारण, स्वभाव से ही दयालु हो। अतः, उन का पता बताने योग्य हो। क्योंकि, इस संसार में भी, मित्रभाव में यह बात प्रसिद्ध है कि, "मित्र, अपने प्राणों के द्वारा भी, मित्र के प्राणों की रक्षा ही करता रहता है" ॥२०॥

न्तरं तद्विरहे, तत् किमस्याः पृच्छया, नहि स्वयमुत्तप्ताः परं शीतलयितुमर्हन्ति, तदन्यतो गच्छामः' इति तथा कृत्वा पुरो मालतीमालोक्य पप्रच्छुः ॥२१॥

'आलि मालति ! स किं वनमाली, नाऽऽलिलिङ्ग भवतीं नयनेन ।
अन्यथा कुसुमहासविलासैः, किं प्रकाशयसि मानस-गर्वम् ॥२२॥

मल्लिके ! सखि ! न गोपय दृष्टो, गोपराज-तनयः स भवत्या ।
चञ्चरीक-निकरच्छलतो यत्, तत्तनूरुचिमचूचुरदुच्चैः ॥२३॥

जाति ! जाति-सरलाऽसि सखि ! त्वं, नाऽतिवञ्चय स चञ्चलचेताः ।
त्वां नखैरलिखदेव यतस्ते, लोहितत्वमगमन्मुकुलानि ॥२४॥

यूथिके ! किमयि रोदिषि यूथी-,भूतभृङ्गनिनदेन निकामम् ।
पश्यतोहर इवैष मनस्ते, मादृशामिव दृशैव जहार ॥'२५॥

इत्येवमेता अपि पृच्छन्त्यो यदि नोत्तरं लेभिरे, तदाऽन्यतो गत्वाऽगत्वाऽऽशङ्कां दूरीकृत्य कृत्यमात्राऽनभिज्ञाः पुनरन्यानवनिरुहानूचुः,—

---

उसी प्रकार उस तुलसी का भी कोई उत्तर न सुनकर, "अरी सखियो ! इसका मन भी, उन्हीं में लगा हुआ है । अतः, उन के स्पर्श करने के अनन्तर, उनका विरह हो जाते ही, (**गतमानसारा इव नष्टबुद्धिबला इव जाता इत्यर्थः**) मानो इसका भी बुद्धिबल विनष्ट हो गया है" इसलिये इससे पूछने से क्या प्रयोजन ? क्योंकि "जो व्यक्ति, स्वयं सन्तप्त हैं, वे, दूसरे को शीतल करने के लिये योग्य नहीं होते हैं" इस प्रकार विचार करके, सामने, मालती को देखकर पूछने लगीं ॥२१॥

"हे सखि ! मालति ! उस वनमाली ने, अपने नेत्र के द्वारा, तुम्हारा आलिङ्गन नहीं किया है क्या ? अपितु, किया ही है, यह बात निश्चित है । अन्यथा, पुष्पों के हासमय विलासों के द्वारा, मानसिक गर्व को क्यों प्रकाशित कर रही हो ?" ॥२२॥

"हे सखि ! मल्लिके ! तुम, हमसे छिपाओ मत । वे गोपराजनन्दन, तुमने अवश्य ही देख लिये हैं । कारण, भ्रमरसमूह के बहाने, आपने, श्रीकृष्ण के शरीर की श्यामलकान्ति, विशेषतापूर्वक चुरा ली है । तात्पर्य—तुमने तो, हमारे मन को चुरानेवाले की भी कान्ति चुरा ली है" ॥२३॥

"हे सखि ! जाति ! तू तो स्वभाव से ही सरल है । अतः, हमको विशेष धोखा मत दे । क्योंकि, चञ्चल चित्तवाले वे श्याम, नखों के द्वारा तुमको अवश्य ही लिख गये हैं, अर्थात् तुम्हारे शरीरपर, नखक्षत अवश्य कर गये हैं । उसी कारण से तुम्हारी कलियाँ, लालिमा को प्राप्त हो गई हैं" ॥२४॥

"अरी सखि ! यूथिके ! यूथरूप से एकत्रित हुए भ्रमरों के शब्द के बहाने, यथेष्ट क्यों रो रही है ? इससे तो यह प्रतीत होता है कि, ये श्रीकृष्ण, जिस प्रकार हमारे चित्त को चुरा ले गये, उसी प्रकार देखते-देखते, चोरी करनेवाले ढीठ-चोर की तरह, तेरे चित्त को भी चुरा ले गये हैं । अतएव तू, बेहोश होकर, उत्तर नहीं दे रही है" ॥२५॥

इस प्रकार इन लताओं से पूछती हुई भी, ये गोपियाँ, जब कुछ उत्तर नहीं प्राप्त कर पाई, तब

'कुरु कुरुवक ! रक्ताशोक ! शोकक्षयं नः, कथय कथय कृष्णो वर्त्मना केन यातः ।
अहह स इह दृष्टो नेति मा जल्पताऽस्य, प्रखरनखरलूनः पल्लवोऽमुं व्यनक्ति ॥'२६॥

अन्यतोऽवलोक्य कथयामासुः,—

'हे कोविदार ! ननु कोविद एव कृष्ण,-संदर्शनस्य स भवान् कथय क्व यातः ।
यद्दर्शनेन हृदयाद् भवतः स रागो, निष्क्रम्य शोणकुसुमच्छलतो विभाति ॥'२७॥

पुनरन्यतो गत्वा पप्रच्छुः,—

'अयि पनस ! न सम्भ्रमो विधेयः, कथय हरिः क्व गतोऽस्मदात्मचौरः ।
अहह यदवलोकहर्षतस्त्वं, पृथुतरकण्टकितैः फलैर्विभासि ॥२८॥

अयि सुभगमहानुभाव ! जम्बू-, तरुवर ! नूनमदर्शि स त्वयैव ।
यदवयवरुचां सुचारुचारै-,रलिमलिनानि फलानि ते बभूवुः ॥२९॥

---

दूसरी ओर जाकर, (**अगत्वाशङ्काम्–अगाःस्थावरा अमी प्रष्टुमयोग्या इति तथाभूतत्वस्याऽऽशङ्काम् । तत्र हेतुः कृत्यमात्रेति**) "ये वृक्ष तो 'अग' हैं, अर्थात् चलते-फिरते नहीं हैं; अतः, पूछने के योग्य नहीं हैं" इस प्रकार की आशङ्का को दूर करके, अतएव, मानो कृत्यमात्र से ही अनभिज्ञ-सी होकर, पुनः दूसरे वृक्षों से बोलीं—"हे कुरुवक !, हे 'रक्ताशोक' ! (लाल फूलोंवाला अशोक) कहो भैया ! कहो, श्रीकृष्ण, कौन-से मार्ग से गये हैं ? उनका पता बताकर, हमारे शोक को विनष्ट कर दो । "हाय ! अरी सखियो ! वे, यहाँ-पर हमने नहीं देखे हैं" इस प्रकार मिथ्या मत बोलो । क्योंकि, श्रीकृष्ण के तीखे नख के द्वारा, टूटा हुआ यह तुम्हारा कोमल पत्ता, श्रीकृष्ण को स्पष्ट बता रहा है । तात्पर्य—यदि श्रीकृष्ण, तुमने नहीं देखे तो, यह आधा कोमल पत्ता, कैसे टूट गया ? अतः, तुम्हारे निकट उनके आने को, यह टूटा हुआ पत्ता, स्पष्ट बता रहा है" ॥२६॥

दूसरी ओर देखकर कहने लगीं—"हे भैया ! 'कोविदार' ! (कचनार !) आप तो भली प्रकार श्रीकृष्ण के दर्शन के ही ज्ञाता हो । बताओ, वे कहाँ चले गये हैं ? क्योंकि, श्रीकृष्ण के दर्शन से, तुम्हारा वह गूढ अनुराग, तुम्हारे हृदय से निकलकर, लाल फूलों के बहाने, बाहर प्रकाशित हो रहा है" ॥२७॥

"अरी सखियो ! यह कचनार का पेड़ तो, महात्माओं की तरह, समाधिस्थ हो रहा है । अतः, इसकी समाधि में विक्षेप डालना उचित नहीं है" यह विचारकर, पुनः दूसरी ओर जाकर पूछने लगीं—"हे भैया कटहल ! तुम, हमको देखकर, हड़बड़ी मत धारण करो । बताओ, हमारे मन को चुरानेवाले, वे हरि, कहाँ गये हैं ? हाय ! तुम, उन्हीं के दर्शन से, अतिशय मोटे-मोटे काँटोंवाले फलों के द्वारा, सुशोभित हो रहे हो ॥२८॥

"अरी सखियो ! देखो, यह कटहल का वृक्ष तो, अपने सुन्दर फलों के पक जाने से ही कृतार्थ हो रहा है, इसको हम से क्या प्रयोजन है ?" यह विचारकर, जामुन के वृक्ष को देखकर बोलीं—"हे सौभाग्यशालिन् ! महानुभाव ! जामुन के श्रेष्ठ वृक्ष ! भैया ! तुमने ही निश्चितरूप से, श्रीकृष्ण का दर्शन किया है । क्योंकि, जिन श्यामसुन्दर के अवयवों की श्यामकान्ति के भली प्रकार सञ्चार से, तुम्हारे फल, अपनी श्यामकान्ति के द्वारा, भ्रमरों को भी मलिन करनेवाले अतिशय काले हो गये हैं ॥२९॥

**पुनः कियद्दूरं गत्वा पप्रच्छुः,—**
**'धन्याऽसि हे सखि ! विलासिनि ! बिल्वशाखे !, श्लाघ्यं वपुः किमपि कण्टकितं बिभर्षि ।**
**कान्ता-पयोधर-धिया तव सत्फलेऽस्मिन्, यत् पाणिपङ्कजमधाद् गतशङ्कमेषः ॥३०॥**

**अयि बकुल ! निराकुलस्त्वमेको, हरिवदनेन्दुविलोकनेन जातः ।**
**अपि तलपतितैस्तव प्रसूनै-,रतिकुतुकी स विनिर्मिमाय मालाम् ॥'३१॥**

**पुनरन्यतो गत्वा—**
**'अभिनवमुकुलाग्रभङ्गरङ्गे, परिचित-तन्नखराविमर्षहर्षात् ।**
**तव सखि ! सहकार-शाखिशाखे !, मधुमिषतोऽश्रुनिपात एष योग्यः ॥'३२॥**

**पुनरन्यतो गत्वा—**
**'अयि नीप ! हरिर्वनेन गच्छ-,न्ननुकूलं तव मूलमाललम्बे ।**
**कुसुमं तव कन्दुकाय चिन्व-,न्नपि शाखामनुमीयतेऽधिरूढः ॥३३॥**

---

"अरी ! यह जामुन का वृक्ष तो, श्रीकृष्ण के श्यामवर्ण को, जिस प्रकार अपने फलों में धारण कर रहा है, उसी प्रकार, मानो हृदय में भी धारण कर रहा है । अतएव, उन्हीं के समान कठोर बन गया है । अतः, उनका पता नहीं बता रहा है" यह विचारकर, पुनः कुछ दूर जाकर पूछने लगीं—"हे श्रीकृष्ण के साथ विलास करनेवाली ! सखि बिल्वशाखे ! हमारी अपेक्षा तो, तू ही धन्य है । क्योंकि, श्रीकृष्ण के सङ्ग से, अपने प्रशंसनीय शरीर को, अनिर्वचनीय रोमाञ्चों से युक्त धारण कर रही हो । क्योंकि, इन श्रीकृष्ण ने, तुम्हारे इस सुन्दर फल के ऊपर, अपनी प्रियतमा के पयोधरों की बुद्धि से, निःशङ्क होकर, अपना करकमल धर दिया है । तू, इसीलिये रोमाञ्चित हो रही है ॥३०॥

"अरी सखियो ! यह बिल्व की शाखा, अर्थात् बेल के वृक्ष की शाखा तो, ऊँचे एवं गोलाकार फलों से युक्त है । अतः, ऊँचे एवं गोलाकार स्तनोंवाली, हम सब गोपियों से, मानो स्पर्धा रखती है; अतएव, उनका पता नहीं बता रही है । इसको रहने दो, चलो, किसी दूसरे से पूछेंगी" इस प्रकार विचारकर, बकुल वृक्ष से पूछने लगीं—"हे भैया ! 'बकुल' ! (मौलसिरी के वृक्ष !) श्रीकृष्ण के मुखचन्द्र के दर्शन से, तू अकेला ही, आकुलता से रहित हो गया है । क्योंकि, अतिशय कौतुकी उन श्रीकृष्ण ने, नीचे गिरे हुए तुम्हारे पुष्पों के द्वारा, माला अवश्य बनाई है । अतः, उनका पता बता दो ॥३१॥

"अरी सखियो ! यह मौलसिरी का वृक्ष तो, महान् कठोर है, प्रीति से शून्य है, यह तो उनके दर्शन से भी निर्विकार है, अतः, कुछ नहीं बोल रहा है" यह विचारकर, पुनः दूसरी ओर जाकर बोलीं—"हे 'सहकार-शाखिशाखे' ! सखि ! (हे आम के वृक्ष की शाखारूप सखि !) तुम्हारे नवीन बौर के अग्रभाग के तोड़ने के रङ्ग में, परिचित हुए श्रीकृष्ण के नखक्षत के अधिक विचार से, उत्पन्न हुए हर्ष से, प्रवाहित होनेवाले 'मधु' (पुष्परस) के बहाने, तुम्हारा यह अश्रुपात उचित ही है । किन्तु सखि ! हमारे प्रियतम का पता बता दो, वे किधर गये हैं ? ॥३२॥

"अरी सखियो ! यह आम की शाखा तो, हमारे समान ही विरह से विकल होकर, केवल रो ही रही है । प्रत्युत्तर देने में असमर्थ-सी मालूम पड़ती है । चलो, किसी दूसरे वृक्ष से पूछेंगी" यह विचार-

अपि च— यदितः पतितानि पल्लवानि, प्रलुण्ठन्तीह कियन्ति कोरकाणि ।
भ्रमराश्च तमन्वयुर्भवन्तं, बत सन्त्यज्य तदीयगन्धलुब्धाः ॥३४॥

तत्त्वमेव तत्त्वमेवमुद्दिश, क्व गत्वाऽग ! त्वादृशबन्धुरसौरभ्यो बन्धुरसौ रभ्यः' इति ॥३५॥

पुनः कियद् दूरमुपसृत्य—

'अपि बत यमुनातटीनिवासा-,स्तप इव कृष्णपरं परं चरन्तः ।
निरुपधि परदुःखदह्यमानाः, कथयत भूमिरुहो हरिः क्व यातः' ॥३६॥

पुनरपि कियद्दूरं गत्वा—

'अयि विपिनलताः क्व तावदेवं, सुकृतमभूदिह वो यदित्थमेनम् ।
मदयथ फलभारभुग्नदेहा, इव नवयौवन-सारमर्पयन्त्यः ॥'३७॥

---

कर, पुनः दूसरी ओर जाकर, कदम्ब को देखकर बोलीं—"हे भैया ! 'नीप' ! (हे कदम्ब !) इस वन से जाते हुए श्रीकृष्ण ने, उनके अनुकूल तुम्हारे 'मूल' (तलभाग) का आश्रय अवश्य लिया है, और अपने लिये पुष्पों की गेन्द बनाने के लिये, तुम्हारे पुष्पों को चुनते हुए, तुम्हारी शाखापर भी अवश्य ही चढ़े हैं, यह हमारा अनुमान है ॥३३॥

"और देखो, वे, तुम्हारी शाखापर चढ़े हैं, इस विषय में ये चिह्न, प्रबल हेतु हैं कि, इधर तो ये बहुत-से कोमल 'पल्लव' (नवीनपत्र) गिरे पड़े हैं, और यहाँपर कितनी ही कलियाँ, लुढ़क रही हैं । हाय ! तुमको छोड़कर, श्रीकृष्ण के अङ्ग की लोकोत्तर गन्ध से, लुब्ध होकर भ्रमरगण भी, उनके पीछे-पीछे ही चले गये हैं ॥३४॥

"इसलिये हे 'अग' ! (हे वृक्ष !) इस प्रकार यथार्थ तत्त्व का निर्देश तुम्हीं कर दो, तुम्हारे समान सुन्दर सुगन्धवाले; अतएव, तुम्हारे वे मित्र श्यामसुन्दर, कहाँपर जाकर उपलब्ध हो सकेंगे ? ॥३५

"अरी सखियो ! यह कदम्ब का वृक्ष, अपने टूटे हुए पत्र-पुष्पों के चिह्न से, यमुना के तीर के मार्ग को तो दिखा ही रहा है, केवल श्रीकृष्ण की शङ्का से, अपने मुख से स्पष्ट नहीं कह रहा है । अतः, उधर ही चलो" इस प्रकार विचारकर, कुछ दूर जाकर पुनः बोलीं—'हाय ! हे यमुना के तीरपर निवास करनेवाले वृक्षो ! देखो,आप सब तो, मानो केवल श्रीकृष्णपरक तप ही करते रहते हो, एवं निष्कपटरूप से दूसरों के दुःख से ही जलते रहते हो; अतः, महान् परोपकारी हो । अतः बताओ कि, हमारे चित्त को चुरानेवाले हरि, किधर या कहाँपर गये हैं ? ॥३६॥

"उन वृक्षों से कुछ भी उत्तर न पाकर, तीर्थवासी तपस्वीपुरुष, प्रायः कठोर ही होते हैं । किन्तु, स्वभाव से कोमल प्रकृतिवाली, तीर्थवासिनी-स्त्रियाँ तो, उस प्रकार की नहीं होंगी" इसी अभिप्राय से, कुछ दूर जाकर, फिर भी वन की लताओं से ही पूछने लगीं—"हे वृन्दावन की लताओ ! बताओ, तुम्हारा इतना भारी एवं इस प्रकार का अपूर्व सुकृत, कहाँपर सम्पन्न हो गया कि, जिस सुकृत के प्रभाव से, अपने फलों के भार से, झुकी हुई देहवाली होकर, मानो नवीन-यौवन के सार को समर्पण करती हुई, तुम सब, इन श्रीकृष्ण को इस प्रकार हर्षित कर रही हो ॥३७॥

पुनरन्यतो गत्वा—

'अयि सहचरि ! कृष्णसारनारि !, प्रकटमकारि यशो दृशोर्भवत्या ।
कृतसुकृतशतानुसारि हारि, प्रसभमहारि हरेर्मनो यदाभ्याम् ॥३८॥

अपि च— तदतनुतनुरूपमाधुरीभि-,र्नयनमपूरि न पूरितं मनस्ते ।
अयि धृतिमधुनापि संधुनाना, तदनुविचिन्तनचिन्तया न शेषे ॥'३९॥

तत् पृच्छामः,—'सखि ! दत्तशपथाः पथा केन गतो नगतोषकारी करस्पर्शेन मद्-विधचित्तहारी हा रीत्या दारुणया तव दर्शनं करुणयाऽरुणया च दृगन्तलक्ष्म्या कुर्वन् सहज-सौहृदया हृदयालुतया तमाख्याहि, मा वञ्चय ॥'४०॥

इत्युक्ते दैवतस्तस्यामशङ्कं मन्दमन्दमग्रतोऽग्रतो गच्छन्त्यां पुनरन्योन्यमूचुः,—'हंहो सहचर्यः ! इयमेव दयावती यावतीनां तरु-लता-मृगजातीनां जातीनां वने यान्ती दर्शयन्तीव कृष्णवर्त्म कृष्णवर्त्मतोऽपि दाहकरं संज्वरं नः शमयतीव' इति तदनुपदं गच्छन्त्यो दैवतः

---

"अरी ! ये लताएँ भी तो, उन कठोर वृक्षों की ही, सहधर्मिणी तो हैं। अतः, इनसे भी, कोई प्रयोजन सिद्ध नहीं हो सकेगा। स्थिर-जातिवाले, विश्वास के योग्य नहीं है" यह विचारकर, पुनः दूसरी ओर जाकर, चर-जातिवाली हरिणी से पूछने लगीं—"हे कृष्णसार-मृग की नारी ! सहचरि ! आपने, अपने दोनों नेत्रों का यश, प्रगट कर लिया। क्योंकि आपने, इन दोनों नेत्रों के द्वारा, श्रीहरि के उस मन को हठपूर्वक हर लिया कि, श्रीहरि का जो मन (**कृतं सुकृतशतं यैस्ताननुसर्तुं शीलं यस्य तत्, हारि मनोहरम् । अहारि हृतम्**) सैंकड़ों विशुद्ध सुकृत करनेवाले जनों का ही अनुसरण करनेवाला है, एवं स्वतः मनोहर है। तात्पर्य—तुम तो, ऐसी विचित्र सुकृतशालिनी हो कि, दूसरों के मनों को हरनेवाले, हरि का भी मन, तुमने अनायास हर लिया है ॥३८॥

"अपि च और देखो, श्रीकृष्ण के शरीर की विशाल रूप की माधुरियों के द्वारा, तेरे नेत्र तो पूर्ण हो गये, किन्तु तेरा मन, पूर्ण नहीं हुआ है; अर्थात् उनके दर्शन से, तेरा मन नहीं भरा है। इसीलिये हे सखि ! तू अब भी धैर्य को त्यागतीं हुई, उन्हीं के विशेष चिन्तन की चिन्ता से, शयन भी नहीं कर रही है, मानो अपनी अपूर्ति का पश्चात्ताप ही कर रही है ॥३९॥

"इसलिये हे सखि ! हरिणि ! हम, तुमको शपथ देकर पूछती हैं कि, (**करस्पर्शेन नगानां वृक्षाणां तोषकारी, हा मद्विधानां तु दारुणया रीत्या चित्तहारी, तव दर्शनं च करुणयाऽरुणया च दृगन्त लक्ष्म्या कुर्वन् स केन पथा गतः**) अपने कोमल कर के स्पर्श से, वृक्षों को भी सन्तुष्ट करनेवाले, हाय ! हम जैसी सीधीसादियों के चित्त को, कठोर रीति से हरनेवाले, वे श्रीकृष्ण, करुणा से अरुण-वर्णवाली कटाक्ष की शोभा से, तेरा दर्शन करते-करते कौन-से मार्ग से चले गये ? उस मार्ग को, स्वाभाविकी मित्रता से पूर्ण, अपनी सुशीलता से बता दीजिये। हमको ठगिये नहीं" ॥४०॥

गोपियों के इस प्रकार कहते ही, दैवयोग से वह हरिणी, धीरे-धीरे, जब आगे-आगे ही चलने लगी, तब वे गोपियाँ, पुनः परस्पर में बोलीं कि, "अरी सखियो ! देखो, इस वन में तरु, लता, एवं मृग की जातियों में, जितनी भी जाति हैं, उनमें से यह हरिणी ही दयावती है। क्योंकि, यह जातियों के

पुनरपि कियद्दूरं गत्वा क्वचन स्थितवत्यां तस्यां पुनराशङ्कमाना: 'अये इहैव तेन सुभगम्भावुकेन भावुकेन स्थीयते यदियमत्रैव स्थिता, तदिहैव विचारयाम: । यदिदं निविडतराऽनोकहगहनं गहनं तन्निपुणमवधातव्यम् ।।'४१।।

इति समन्ततो विचारयन्त्य: कोकिलमेकमालोक्य किञ्चिदूचु:,—

'अभवदवकलय्य काकलीं ते, त्वयि किल कोकिल ! तस्य दृष्टिपात: ।
निखिलजनमनोहर: स्वरस्ते, भवति तदीयकलस्वरानुकारी ।।४२।।

अपि च—श्यामोऽसि शोणनयनोऽसि वनप्रियोऽसि, सुस्निग्धवागसि रसालसलालसोऽसि ।
एकान्ततो विरहिणीजनदु:खदोऽसि, जात्यैव तेन सह ते निविडैव मैत्री ।।४३।।

तेन जानन्नपि भवान् न तं कथयिष्यति' इति तं विहायाऽन्यतो गच्छन्त्य: पुरतो मराली-मरालीभूतगमनां काञ्चिदालोक्य सहर्षमाहु:,—

'एह्येहि हंसि ! सखि ! शंस पतङ्गपुत्र्या, किं प्रेषिताऽसि पुरुवत्सलया त्वमत्र ।
आं तत्तटीमनु स वर्तत एव तस्मा-,दस्मान् निनाययिषुराशु दिदेश सा त्वाम् ।।४४।।

---

अर्थात् मालती-लताओं के वन में जाती हुई, मानो श्रीकृष्ण के मार्ग को दिखाती हुई, 'कृष्णवर्त्मतोऽपि', अर्थात् अग्नि से भी अधिक जलानेवाले, हमारे विरहरूप ज्वर को, मानो शान्त कर रही है । इस प्रकार कहकर, उस हरिणी के पीछे-पीछे चलती हुईं, वे गोपियाँ, दैवयोग से फिर भी, कुछ दूर चलकर, वह हरिणी, जब कहींपर ठहर गई, तब पुन: आशङ्का करती हुई बोलीं—"अरी सखियो ! देखो, सौभाग्य को देनेवाले, वे श्रीकृष्ण, मङ्गलपूर्वक यहींपर स्थित हैं। क्योंकि यह हरिणी, यहींपर खड़ी हो गई है। इसलिये उनको यहींपर ढूँढ़ती हैं। (**यदिदं गहनं वनं निविडतरैरनोकहै: वृक्षैर्गहनं दुर्गम् "गहनं दुर्गकाननयोरपि" इति मेदिनी**) क्योंकि यह वन, अतिशय घने वृक्षों के कारण दुर्गम है, इसलिये यहाँपर चतुराई से ढूँढ़ना चाहिये" ।।४१।।

इस प्रकार कहकर, चारों ओर ढूँढ़ती हुईं, एक कोयल को देखकर कुछ बोलीं—"हे कोकिल ! तुम्हारी सुमधुर ध्वनि को सुनकर, तुम्हारे ऊपर श्रीकृष्ण का दृष्टिपात अवश्य हो गया है। क्योंकि तुम्हारा स्वर, सभी जनों के मन को हरनेवाला है, एवं श्रीकृष्ण के सुमधुर स्वर का अनुकरण करनेवाला है ।।४२।।

"अपि च तुम श्याम-वर्णवाले हो, लाल-नेत्रोंवाले हो, वन-प्रिय हो, सुस्निग्ध वाणीवाले हो, (**रसाले आम्रे सलालस: लालसावान्, श्रीकृष्णपक्षे—रसे अलसा व्यापाररहिता लालसा यस्य स:**) आम के वृक्षपर लालसावाले हो, पक्षे—श्रीकृष्ण भी शृङ्गाररस में व्यापार से रहित लालसावाले हैं। एवं श्रीकृष्ण की तरह तुम भी, विशेष करके विरहिणी-जनों को दु:ख देनेवाले हो, इसलिये उन श्रीकृष्ण के साथ तुम्हारी स्वभाव से ही गाढ़ी मित्रता है ।।४३।।

"इसलिये हे कोकिल ! तुम जानते हुए भी, उनको नहीं बताओगे" । इस प्रकार कहकर, उसको छोड़कर, दूसरी ओर जाती हुईं, वे गोपियाँ, टेढ़ी चालवाली किसी 'मराली' (हंसी) को आगे की ओर देखकर, हर्षपूर्वक बोलीं—"हे सखि ! हंसिनी ! आओ, हमारे पास आओ। कहो, तुम यहाँपर, हमारे ऊपर महान् वात्सल्य रखनेवाली 'पतङ्गपुत्री' (सूर्यपुत्री) यमुना ने भेजी हो। हाँ, तुम्हारे इधर आने का

तदादिश दिशमालि ! वनमालिवननकारिणीभिरस्माभिर्यया गन्तव्यम्' इति पुनर्निवृत्य गच्छन्तीं तामनुगच्छन्तः कियद्दूरे वामतश्चक्रवाकीमवलोक्य—

'हे चक्रवाकि ! दयितस्य वियोगदुःखं, यं वीक्ष्य वीक्ष्य भवती मनसो निरास।
तं नो दिदर्शयिषुरेति जवादुपेत्य, निर्हेतु-सौहृदजुषामयमेव मार्गः ॥'४५॥

इति तदभिमुखं गच्छन्त्यः पुरतः पवनामोदमाघ्राय 'अये चक्रवाकवध्वागमनकारण-संवादो जात एव, अभ्यर्ण एवाऽसौ भविष्यति नः प्राणाऽपहारी ॥४६॥

यतः, अभ्यस्य सौरभरहस्यममुष्य कण्ठ-,खेलाकुतूहलजुषो वनमालिकायाः।
श्रीगात्रगन्धसुरभे रचयन्निवाऽन्धान्, पुष्पन्धयान् वहति चन्दनगन्धवाहः ॥४७॥

अहो तथापि निःसन्देहं भ्रमरानेव पृच्छामः' इति तानाभाष्य पप्रच्छुः,—

'विहाय परितः स्फुटाः सुरभिगन्धिपुष्पावली-
र्विहायसि समीरणान्धितधिया त्वया भ्रम्यते।
अयि भ्रमरमण्डलि ! प्रथय हेतुमस्येति ता-
स्तदीयकलगुञ्जितैः स्वगतमर्थमेवाऽविदन् ॥'४८॥

---

कारण तो, हम जान गई कि, "वे श्रीकृष्ण, उनके तीरपर ही विराजमान हैं" इसलिये हमको, वहाँ लिवा ले जाने की इच्छावाली यमुनाजी ने, तुमको आदेश दिया है ॥४४॥

"इसलिये हे सखि ! हंसिनी ! हमारे लिये उस दिशा का निर्देश कर दीजिये कि, जिससे वनमाली की याचना करनेवाली हम सबको जाना चाहिये", इस प्रकार कहकर, पुनः लौटकर जाती हुई, उस हंसिनी के पीछे-पीछे जाती हुई, गोपियाँ, कुछ दूरीपर बाईं ओर चकवी को देखकर बोलीं—"हे सखि ! चक्रवाकि ! आपने, जिन प्रियतम श्रीकृष्ण को बारंबार देखकर, उन प्रियतम के वियोग के दुःख को, अपने मन से दूर भगाया है, उन्हीं प्रियतम को, हमारे लिये भी दिखाने की इच्छा से युक्त होकर, वेग से हमारे निकट आकर उपस्थित हुई हो। यह उचित ही है। क्योंकि, अकारण मित्रता करनेवाले व्यक्तियों का यही मार्ग है" ॥४५॥

इस प्रकार कहकर, उस चकवी की ओर जाते-जाते, पवन की आकर्षक सुगन्धि को सूँघकर, "अरी सखियो ! देखो, चकवी के आने के कारण की, सहमति तो हो ही गई है, इससे अनुमान होता है कि, हमारे प्राणों को हरनेवाले, प्रियतम, निकट ही होंगे" ॥४६॥

"कारण श्रीकृष्ण के कण्ठ में खेलने के कौतुक का सेवन करनेवाली, एवं उनके सुन्दर गात्र की सुगन्ध से ही सुगन्धिवाली, मनमाला की सुगन्धि के रहस्य का अभ्यास करके, भ्रमरों को अन्धे-से बनाता हुआ, यह मलयपवन बह रहा है। अतः प्रियतम, निकट में ही प्रतीत होते हैं ॥४७॥

अहो ! तथापि निःसन्देह होकर, भ्रमरों से ही पूछती हैं। इस प्रकार कहकर, उन भ्रमरों को सम्बोधित करके पूछने लगीं—'हे सखि ! भ्रमरमण्डलि ! चारों ओर खिली हुई एवं परम सुगन्धिवाली पुष्पश्रेणी को छोड़कर, तू, सुगन्धित वायु से अन्धी बुद्धिवाली होकर, आकाश में ही घूम रही है। इसके कारण को स्पष्ट कर दीजिये इस प्रकार कहकर भी, वे गोपियाँ, उस भ्रमरमण्डली की सुमधुर गुञ्जारों से, स्वगत अर्थ को ही जानने लग गई; अर्थात् श्रीकृष्ण, यहींपर विद्यमान हैं। इस विषय में उनके अङ्ग की

अथैवं निकटस्थमेव तमवगत्य गत्यनुसारेण नव-यवसाऽखरशिखरशिवस्पर्शेन मह्या मह्यामुत्पुलकतामाशङ्क्य पुनस्तमेवार्थं द्रढयन्त्यो महीमेवाहुः,—

'अयि महि ! महिमा ते हन्त नाऽतो महीयान्, यदसि पुलकिताङ्गी कृष्णपादाब्जसङ्गात् ।
कथय क इह हेतुर्वामनाङ्घ्रिप्रसङ्गः, किमु किमुत वराहस्याऽङ्गसंश्लेषरङ्गः ॥४९॥

किञ्च, अयि धरणि ! धिनोति धन्यता ते, चरमचरं च यदस्य पादपद्मे ।
प्रतिपदमभिचुम्बसि प्रकामं, गतिरपि तेन बताऽस्य मन्थरैव ॥'५०॥

इत्येवं धरणिमाभाष्य गच्छन्त्यः पुरतश्चकोराऽऽकारान् कांश्चन धरणितलगतान् विहगान् पथि निरूप्य सहर्षमाहुः,—

'एतेनैव पथा जगाम स मनोमाणिक्यहारी हि नः
सत्यं यच्चरणारविन्दनखरग्लावां सुधाधोरणीः ।
पङ्क्तीभूय पिबन्ति हन्त परितो ये पुंश्चकोरा अमी
तैरेव प्रतिपाद्यते प्रियतमः सोऽभ्यर्णवर्तीति नः ॥'५१॥

---

सुगन्धि की उत्सुकता ही कारण है। अतएव, ये भ्रमर, सुगन्धित पुष्पों को छोड़कर, आकाश में उड़ती हुई, श्रीकृष्ण के अङ्ग की सुगन्धि से ही विभोर होकर, आकाश में ही घूम रहे हैं" ॥४८॥

इस प्रकार उन श्रीकृष्ण को निकटस्थ ही जानकर, उनकी चाल के अनुसार, नवीन घास के 'अखर' (कोमल) अग्रभाग के सुखमय स्पर्श से (**मह्याः पृथिव्या मह्यां महनीयामादरणीयामित्यर्थः**) पृथ्वी की परमादरणीय भारी पुलकावली की आशङ्का करके, पुनः उसी अभिप्राय को दृढ बनाती हुई, वे गोपियाँ, पृथ्वी से ही बोलीं—"अहह ! हे पृथ्वीदेवि ! देखो, तुम्हारी इससे अधिक और कौन-सी महिमा हो सकती है कि, श्रीकृष्ण के चरणारविन्दों के सङ्ग से, तुम पुलकित अङ्गोंवाली हो रही हो। कहिये, इस विषथ में कौन-सा मुख्य कारण है ? श्रीवामन भगवान् के चरणों का सङ्ग ही कारण है, अथवा—श्रीवराह भगवान् के अङ्गों के आलिङ्गन का ही रङ्ग है। तात्पर्य—इस लोकोत्तर आनन्द में, श्लोक में कहे हुए, वे दोनों ही हेतु, मुख्य नहीं हो सकते हैं। क्योंकि, वामन भगवान् में तो, तुम्हारा स्व-स्वामी के सम्बन्ध से दास्यभाव है, एवं वराह भगवान् में कान्तभाव है। तथापि, श्रीकृष्ण के अवतार के समय की महिमा ही अतिशय महान् है ॥४९॥

'किंच हे धरणि ! देवि ! देखो, तुम्हारी धन्यता, चराचर जगत् को प्रसन्न कर रही है। क्योंकि तुम, श्रीकृष्ण के दोनों चरणकमलों को, पद-पदपर स्वेच्छापूर्वक चूमती रहती हो। हाय ! उसी कारण से, श्रीकृष्ण की चाल भी शिथिल ही हो जाती है" ॥५०॥

इस प्रकार पृथ्वी से बातचीत करके, चलती हुई गोपियाँ, अपने सामने, चकोरके-से आकारवाले, एवं पृथ्वीपर बैठे हुए, किन्हीं पक्षियों को मार्ग में देखकर, सहर्ष बोलीं—"अरी सखियो ! देखो, हमारे मनरूप माणिक्य को चुरानेवाले, वे हरि, इसी मार्ग से गये हैं, यह बात सत्य है। कारण, (**चरणारविन्दयोर्नखरा एव ग्लावश्चन्द्रास्तेषां सुधाधोरणीः अमृतप्रवाहान्**) चारों ओर बैठे हुए, पुरुषरूप ये जो चकोर हैं, वे सब, श्रीकृष्ण के चरणारविन्दों के नखरूप चन्द्रमाओं के अमृतमय प्रवाहों को, हर्षपूर्वक पी रहे हैं। वे चकोर ही, इस बात का 'प्रतिपादन' (समर्थन) कर रहे हैं कि, हमारे वे प्रियतम, निकटवर्ती ही हैं" ॥५१॥

### श्रीकृष्णलीलानामनुकरणम्

**एवं प्रश्न-संशय-निश्चयादिकायामुन्मादस्य मध्यमावस्थायां विरतायां पाकावस्थोपक्रमे क्रमेण सदा सद्भावभावबलेऽवलेपरहिते पर-हिते चेतसि चेतसिद्धे सततस्फुरणकारण-कान्तकृष्णाविर्भूतिभूतिवशात् कृष्णोऽहमिति मितिगम्येतर-तादात्म्यतरङ्गो रङ्गोत्करकारी यदि बभूव, तदा तदावेशाच्छ्रुतावलोकित-चकित-चमत्कारकारणे भगवतो लीलानुकारे का रेजुर्नतराम् ॥५२॥**

**तत्र च कृष्णलीला-तादात्म्यं सजातीयजातीय-सकलसामग्रीकं सजातीय-विजातीय-विशेषसामग्रीद्वयद्वयसं च भवति ॥५३॥**

**तत्र सजातीया मनोनुकूला कूलाऽवघातिनी नदी कूलमिव घनरसा द्रुतं द्रुतं करोति मनः, विजातीया विरसतादा तादात्म्याय न घटते तत्र मनसोऽनिवेशाऽऽवेशाभावात् ॥५४॥**

---

### श्रीकृष्ण की लीलाओं का अनुकरण

[इस प्रकार इसी स्तवक के **"यदाऽऽयातं गेहात्"** इत्यादि रूपवाले, नवम श्लोक से लेकर, उनके संभोग एवं विरह, इन दोनों की अवास्तविकता एवं वास्तविकता के परामर्शवाली जो अवस्था थी, वह, गोपियों के उन्माद की प्रथम अवस्था थी, एवं उनके उन्माद की मध्यम अवस्था **"तथान्तर्वृत्ति"** इत्यादि रूपवाले, बारहवें गद्य से लेकर **"एवं प्रश्न-संशय"** इत्यादि रूपवाले, इसी बावनवे गद्यतक कही गई है। तथा श्रीकृष्ण के साथ तदाकारमयी जो परिपाकावस्था है, वह तो, इस गद्य से लेकर कही जायगी] इस प्रकार प्रश्न, संशय, एवं निश्चय आदि रूपवाली, उन्माद की मध्यमावस्था जब समाप्त हो गई, तब परिपाकावस्था के आरम्भ में, क्रम से सदा ही श्रेष्ठ भावना के भावरूप बल से युक्त, एवं अहङ्कार से रहित, या दूसरे प्रसङ्ग के लेप से रहित; अतएव परमहित से युक्त, एवं ज्ञान से सिद्ध, इस प्रकार के विशुद्ध चित्त में, निरन्तर स्फूर्तिरूप कारणवाली, एवं कान्तरूप श्रीकृष्ण की आविर्भावरूप जो 'भूति', अर्थात् सम्पत्ति, उस प्रकार की सम्पत्ति के कारण, "धन की अतिशय तृष्णा से, अन्धे व्यक्ति की धन की तदाकारतामयी दशा की तरह" "मैं, कृष्ण ही हूँ" इस प्रकार का अपरिमेय तदाकारता का तरङ्ग, जब 'रङ्गोत्करकारी' हो गया, अर्थात् श्रीकृष्ण की उन-उन लीलाओं के साक्षात्कार से; अतएव, उनके विरह-रूप दुःख के दूर भाग जाने से, जब सुखप्रद हो गया, तब श्रीकृष्ण के आवेश से, सुने हुए पूतनावध आदि, एवं स्वयं देखे हुए श्रीगोवर्धनधारण आदि, उन दोनों ही प्रकारों के द्वारा उद्विग्नता एवं चमत्कार के कारणरूप, भगवान् की लीलाओं के अनुकरण में, कौन-सी गोपियाँ सुशोभित नहीं हुईं? अपितु, सभी सुशोभित हो गईं ॥५२॥

और श्रीकृष्ण की लीला के अनुकरण में, श्रीकृष्ण की लीलाओं का जो 'तादात्म्य' (तदाकारता) है, वह, जिस प्रकार वस्त्रहरण आदि के अनुकरण में, सजातीय-जाति में होनेवाली सकल सामग्रियों से युक्त होता है, उसी प्रकार पूतनावध आदि के अनुकरण में तो, सजातीय-विजातीय की विशेषरूप दो प्रकार की सामग्रियों के प्रमाण से युक्त होता है (**अत्र प्रमाणार्थे—"प्रमाणे द्वयसज् दघ्नञ् मात्रचः" इति सूत्रेण द्वयसच प्रत्ययः**) ॥५३॥

उन दोनों प्रकार की सामग्रियों में भी, सजातीय जो सामग्री है, वह 'घनरसा', अर्थात् घने

**इति प्रागूढ-गूढभावया सहैव वर्तमानया नयाऽविरोधेनाऽऽसामानुकूल्याय लीला-कैवल्याऽऽबल्याशङ्कया योगमाययैव विजातीयसामग्री-परिग्रहग्रहिलतया कृते स्वीकारे कृतां त्रिजातीयजातीयसामग्रीमग्रीयां पूतनाऽऽकृतिं कृतिं दृष्ट्वा काचन बाला बालाकारकृष्णायमानाऽयमानाऽऽवेगजवेन तदङ्कमारुह्य स्तनपयस्तदपादपारपारवश्यं गतवती ॥५५॥**

**कृष्णभावनाया नाऽऽयासोऽत्र लघुतरोऽपि रोपित आसीत्, मन्ये स एव तासां तथातथालीलः सन्नन्तरं प्रविवेश, नैतत्तादात्म्यमिति ॥५६॥**

**एवं तस्यामेव शकटाकृतिं कृतिं कुर्वाणायामन्या काऽपि बालकृष्णायमाना चारुदती रुदती क्षुद्बाधयेव सलयकिशलयकिशोर-समधुरेण मधुरेण चरणतलेन तामेव शकटाकारां पातयामास ॥५७॥**

---

आस्वाद से युक्त होती है। अतएव वह, मन के अनुकूल भी होती है। अतः, सजातीया वह सामग्री, 'कूल' (तीर) को गिरानेवाली नदी, जिस प्रकार कूल को (**घनरसैर्जलैः आ सम्यक् द्रुतं गलितं करोति। विजातीया पूतनावधादिका विरसतां ददातीति सा**) जलों के द्वारा भली प्रकार गला देती है, उसी प्रकार मन को द्रवीभूत कर देती है; एवं पूतनावध आदि रूपवाली विजातीय जो सामग्री है, वह, विरसता देनेवाली है। अतः, उसमें मन का प्रवेश भी नहीं होता है। अतएव, आवेश के अभाव के कारण, वह विजातीया सामग्री, तदाकारता के लिये पूरी चेष्टा नहीं कर पाती। तात्पर्य—शृङ्गारभाव में, वात्सल्य आदि भाव का अनुकरण नहीं हो सकता था। क्योंकि वह, मन के अनुकूल नहीं था। अतः, उस प्रकार के विजातीय भाव का जो अनुकरण होगा, वह सब, योगमाया के द्वारा होगा, अर्थात् योगमाया ही यशोदा एवं पूतना आदि बनेगी। इसी भाव को अगले गद्य से स्पष्ट करते हैं ॥५४॥

इसलिये इन गोपियों की अनुकूलता के लिये, जिस योगमाया ने, पहले ही गूढ भाव धारण कर लिये थे, एवं जो प्रतिक्षण, गोपियों के साथ ही रहती थी; अतः, नीति के विरोध से रहित, इन गोपियों की अनुकूलता के लिये, तथा लीला के कैवल्य की दुर्बलता की आशङ्का से,उस योगमाया ने ही, विजातीय सामग्री के 'परिग्रह' (संग्रह) के आग्रह से युक्त होकर, जब सब कार्य स्वीकार कर लिया, तब श्रेष्ठ विजातीय सामग्रीवाली 'कृति' (बनावटी) पूतनाकी-सी आकृति को देखकर, बालकके-से आकारवाले श्रीकृष्णका-सा आचरण करनेवाली, कोई गोपबाला, आवेग के वेग से रींगती हुई आ कर, उस बनावटी पूतना की गोद में चढ़कर, उसके स्तन का दूध पीने लग गई, एवं मानो अपार परवश हो गई ॥५५॥

श्रीकृष्ण की लीला के अनुकरणरूप इस प्रसङ्ग में, श्रीकृष्ण की भावना का अतिशय थोड़ा-सा भी 'आयास' (प्रयत्न) आरोपित नहीं था; किन्तु वह प्रयत्न, स्वाभाविक ही था। मैं तो यही मानता हूँ कि, वे श्रीकृष्ण ही, उस-उस प्रकार की लीलावाले होकर, उन गोपियों के भीतर प्रविष्ट हो गये थे। यह उनकी तदाकारता नहीं है ॥५६॥

इसी प्रकार वह योगमाया ही, जब बनावटी शकटकी-सी आकृति बनाकर बैठ गई, तब सुन्दर दाँतोंवाली किसी दूसरी गोपी ने, बालकृष्णका-सा आचरण करते हुए, एवं मानो क्षुधा की बाधा से ही रोते-रोते, (**सलयेन सनाट्येन किशलय-किशोरेण पल्लवोत्तमेन समा धुरुत्कर्षभावो यस्य तेन**) नाटकपूर्वक

एवञ्च— अन्तः कृष्णतया बहिर्निजनिजाकारेषु तद्धीहतेः
कृष्णः संविदि संविवेश सुदृशां संविच्च कृष्णेऽविशत् ।
कृष्णोऽस्मीति निराकुलस्मृतिजुषां तासामथो श्रेणयः
स्वान्तर्वर्तिघना इव स्थिरतरा बभ्राजिरे विद्युतः ॥५८॥

किञ्च, घनज्योत्स्नाजालं मुदिरपरिपूर्णान्तरमिव
प्रमीलद्रोलम्बं कनकनलिनी-मण्डलमिव ।
अभूत्तासामन्तर्विहितहरितादात्म्यरभसात्
शरीराणां वृन्दं दलित-नवकाश्मीरजमहः ॥५९॥

एवमन्तरस्थेन हरिप्रतिबिम्बेन तदनुगत-सकलेन्द्रियवृत्तितया 'कृष्णोऽहम्' इति भावप्रभावप्रहृतेन्द्रिया स्वकौतुकजनयितृणा तृणावर्तहननेन पूर्ववृत्तेनापि प्रथममिव करिष्यमाणेनेव समुल्लसितहृदया हृदयाभिज्ञया तयैव योगमायया अकृत-तदाकारकल्पनया नयाऽपिहितौचित्येन तस्यै तद्भावमाबोधयन्त्येव सा जह्रे इव । साऽपि तामसुरोऽयं तृणावर्तो मया नाशित इति प्रतिपद्यते स्म ॥६०॥

---

उत्तम पल्लव के समान उत्कर्ष भाववाले, परममधुर चरणतल के द्वारा, शकटाकारवाली उस योगमाया को गिरा दिया ॥५७॥

और इस प्रकार अन्तःकरण की कृष्णाकारता हो जाने के कारण, बाहर की ओर अपने-अपने स्त्रीरूप आकारों में स्त्री-बुद्धि विनष्ट हो जाने के कारण, उन सुनयना-गोपियों की बुद्धि में, श्रीकृष्ण, भली प्रकार प्रविष्ट हो गये, एवं उनकी बुद्धि भी, श्रीकृष्ण में प्रविष्ट हो गई । अतएव 'मैं ही कृष्ण हूँ' इस प्रकार की निराकुल स्मृति का सेवन करनेवाली, उन गोपियों की श्रेणियाँ, जिनके भीतर में मेघ प्रविष्ट हैं, उस प्रकार की स्थिर बिजलियों की तरह प्रकाशित हो गई ॥५८॥

किंच बनाई हुई श्रीकृष्ण की तदाकारता के वेग या हर्ष के कारण, उन गोपियों का अन्तःकरण, मेघ से परिपूर्ण भीतरी भागवाले 'घनीचन्द्रिका' (चाँदनी) के समूह की तरह हो गया था, तथा स्थिरतापूर्वक बैठे हुए भ्रमर से युक्त, कनकमयी कमलिनियों के मण्डल की तरह हो गया था । इस प्रकार उनके अन्तःकरण की ही विलक्षणता हो गई थी, शरीरों की नहीं । अतएव, उनके शरीरों का समूह तो, पिसी हुई नवीन केसरके-से तेजवाला हो गया था ॥५९॥

इस प्रकार अन्तःकरण में स्थित हुए, श्रीकृष्ण के प्रतिबिम्ब के द्वारा, सभी इन्द्रियों की वृत्ति, श्रीकृष्ण के अनुगत हो जाने के कारण, "मैं, कृष्ण ही हूँ" इस प्रकार के भाव के प्रभाव से, जिस गोपी की इन्द्रियाँ दब गई थीं, एवं अपना कौतुक उत्पन्न करनेवाले, अतएव पहले हो जानेपर भी, मानो पहले ही किये जानेवाले, तृणावर्त के वध से, जिस गोपी का हृदय प्रफुल्लित हो रहा था, वह गोपी, उसी योगमाया ने हर ली । क्योंकि वह योगमाया, उस गोपी के हृदय को, अर्थात् अभिप्राय को जानती थी, उतनेपर भी उस योगमाया ने, तृणावर्तके-से आकार की कल्पना नहीं की थी । कारण, रसमयी रासलीला में, भारी आँधीके-से आकारवाले, तृणावर्त का आकार धारण करना, रसदायक न होता । तो भी वह योगमाया, उस गोपी को उत्साहित करने के लिये, 'औचित्येन', अर्थात् योग्यतापूर्वक तृणावर्त के भाव को, भली

काचिज्जानुकरोपसर्प-विधिना कूजन्मणीमेखला
रिङ्गन्ती शनकैर्विवृत्तवदना तन्नादभीताऽऽनना ।
शङ्कापङ्किललोचनं क्षणमथ स्थित्वा पुनर्निर्भयं
गच्छन्ती शिशुकृष्णकेलिगमनं मूर्तं तथैवाऽकरोत् ॥६१॥

काप्यन्या नवनीत-चौर्य-कलुषाऽऽक्रान्तेव भीताऽऽनना
स्वाभिप्रायविदा तयैव जननीभावं समायातया ।
देव्या श्रोणितटे गुणैः पुरुतरैर्बद्धेव साश्रुदृशोः
कृष्णोऽहं कुपितप्रसूनियमितोऽस्मीति स्म संत्रस्यति ॥६२॥

सैव जानुकरचंक्रमणेन, क्षौणिमूलमवलम्ब्य चलन्ती ।
अर्जुनाविव तया भ्रमक्लृप्ते, आकृती भ्रमत एव बभञ्ज ॥६३॥

एवं काचन 'कृष्णवत् सवत्सपालबल-बलभद्रः स्वयं वने विहरामि' इति मीतिपरा 'वत्सकासुरहननं करिष्ये'इति प्रतीतिप्रतीतिसमुत्सुका तयैव वत्सवत्सपालबलबलभद्रवत्सकाऽसुरान् स्फोरयित्वा कृततथाप्रत्यया वत्सकासुरहननमनुचकार ॥६४॥

---

प्रकार समझा रही थी, अर्थात् "मैं, कस का भेजा हुआ तृणावर्त हूँ, तुझको यहाँ से हर के ले जाऊँगा" इस प्रकार के उसके भाव को जता रही थी। वह गोपी भी, उसके योग्य कृष्णभाव से युक्त होकर "मैं, यह कृष्ण हूँ, तेरा भी संहार करता हूँ" इस प्रकार कहकर अपने बल को दिखा रही थी। उसके बाद वह गोपी भी, उस योगमाया को ही "यह तृणावर्त असुर, मैंने विनष्ट कर दिया" इस प्रकार समझने लग गई ॥६०॥

उसके बाद कोई गोपी, घुटना एवं हाथों को धरती में टेककर, चलने की विधि से, अपनी मणिमयी मेखला को बजाती हुई, धीरे-धीरे रेंगती हुई, मुख लौटाकर, उस मेखला के शब्द से, भयभीत मुखवाली-सी होकर, कुछ देरतक शङ्कापूर्ण नेत्र के भावपूर्वक ठहरकर, पुनः निर्भय होकर चलती हुई, बालकृष्ण के क्रीडापूर्वक गमन को, उन्हीं की तरह मूर्तिमान् करने लग गई ॥६१॥

दूसरी कोई गोपी, मानो माखनचोरी के अपराध से आक्रान्त-सी होकर, भयभीत मुखवाली होकर, उसी समय गोपी के निजी अभिप्राय को जाननेवाली; अतएव, जननीभाव को प्राप्त होनेवाली, उसी योगमायादेवी के द्वारा, कटितट में बहुत-सी रस्सियों के द्वारा निबद्ध-सी होकर, नेत्रों में आँसू भरकर, "मैं, कृष्ण हूँ, अतएव मेरे अपराध से कुपित हुई, माता के द्वारा ही, मैं, ऊखल में निबद्ध हूँ" इस प्रकार का भाव दिखाकर, भली प्रकार उद्विग्न हो गई ॥६२॥

ऊखल में बँधी हुई उसी गोपी ने, घुटुवन चलने की रीति से, भूतल का आश्रय लेकर, चलते-चलते उस योगमाया के द्वारा, भ्रम के लिये ही बनाये हुए 'यमलार्जुन'-नामक वृक्षोंकी-सी दो आकृति, भ्रम से ही तोड़ डाली ॥६३॥

और कोई गोपी, 'मैं, श्रीकृष्ण की तरह, ग्वालबालों की सेना एवं बलदेवजी के सहित, स्वयं वन में विहार कर रही हूँ" इस प्रकार के ज्ञान में तत्पर होकर, 'मैं, वत्सासुर का वध करूँगी" इस

काचिद् वेणुं करकिशलये सन्निधायैव लीलाऽ-
लोलाताम्राङ्गुलिदलकुलं वादयन्तीव मन्दम् ।
तारस्निग्धं शबलि ! धवले ! धूमले ! कालि ! नीले !
ही एहीति श्रवणसुखदं नैचिकीराजुहाव ॥६५॥

किञ्च, काचित् कस्याश्चन भुजशिरस्यादधाना सलीलं
पीनाऽऽभोगां भुजविसलतां काश्चिदाभाषमाणा ।
कृष्णोऽहं पश्यत मम गतिं मञ्जुलां मन्दमन्दा-
मित्यानन्दोल्लसितललितप्रौढगर्वं चचाल ॥६६॥

तास्ता लीलाः स्वयमनुकरोत्येवमास्वादहेतो-
र्मन्ये तासां हृदयकुहरं सन्निविष्टः स एव ।
नो चेदन्तः-करणविरतौ संविदः सन्निरोधे
तासां चेष्टा वचनवपुषोर्जायते कस्य हेतोः ॥६७॥

एवमपरा पराहतात्मसहज-भावा भावारूढ-कृष्णा कृष्णातट-निकट-स्थितमात्मानं

---

प्रकार की जो प्रतीति, उस प्रतीति के द्वारा उत्पन्न जो 'प्रतीति', अर्थात् हर्ष, उस प्रकार के हर्ष में समुत्सुक होकर, उस योगमाया के द्वारा ही, बछड़ाओं की तरह, ग्वालबालों की सेना, एवं बलदेवजी तथा वत्सासुर आदिकों को स्फुरित कराकर, उसी प्रकार का विश्वास करके, वत्सासुर के वध का अनुकरण करने लग गई ॥६४॥

कोई गोपी, अपने करपल्लव में वेणु को भली प्रकार धारण करके, लीला से 'अलोल', अर्थात् स्थिर एवं चारों ओर तामे के समान लाल-वर्णवाले अंगुलियों के समूह के सञ्चारपूर्वक, मानो धीरे-धीरे बजाती हुई, एवं ऊँचे तथा स्निग्ध स्वर से—"हे शबलि ! हे धवले ! हे धूमले ! हे कालि ! हे नीले ! हीयो हीयो, इधर आओ" इस प्रकार के श्रवण-सुखदायी शब्द को बोलकर, उत्तम गैयाओं को बुलाने लग गई ॥६५॥

किंच कोई गोपी, किसी गोपी के कन्धेपर स्थूल परिपूर्णतावाली अपनी भुजारूप मृणाल की लता को, लीलापूर्वक धारण करके, किन्हीं दूसरी गोपियों के प्रति वार्तालाप करती हुई, "अरी मैं, कृष्ण हूँ, मेरी मन्दमन्द एवं मनोहर चाल को देखो" इस प्रकार कहकर, आनन्द से उल्लसित हुए पूर्ण-गर्वपूर्वक चलने लग गई ॥६६॥

ध्यानावस्था में, उन गोपियों की चेष्टा को देखनेवाले, ग्रन्थकार कहते हैं कि, मैं तो, यही मानता हूँ कि, "उन गोपियों के हृदयरूप छिद्र में प्रविष्ट होकर, वे श्रीकृष्ण ही, अपने आस्वाद के कारण, उन-उन लीलाओं का अनुकरण स्वयं कर रहे हैं" । यदि ऐसी बात न होती तो, चेतना के सन्निरोध हो जानेपर, अन्तःकरणों की 'विरति', अर्थात् व्यापार की रहितता हो जानेपर, उन गोपियों के वचनों की एवं शरीरों की चेष्टा किस कारण से हो रही है ? ॥६७॥

इसी प्रकार दूसरी कोई गोपी, अपने स्वाभाविक गोपीभाव से रहित होकर, अपने भावपर चढ़े

कृष्णत्वेन जानती कृष्णाऽहितकृष्णाऽहि-तर्दनचिकीर्षयेव कण्डूलहृदया हृदयाभावेऽपि तत्काल-कालिकालिय-मर्दनलीलालीला सती किञ्चिदवादीत् ॥६८॥

'मत्खेलाकुतुकास्पदं तरणिजां दुष्टां वृथा मा कृथा
याहीतो भुजगाऽधमेति परुषं रोषाद् गदन्ती मुहुः ।
नृत्यन्तीमिव जानती फणिमणिव्राते तनूमात्मनो
देव्या योगबलात् प्रतीतिविषयं कालीयमभ्यालपत् ॥'६९॥

अथाऽपरा परमात्मनाथेन सममेकात्मतामासाद्य 'कृष्णोऽहम्' इति मितिरहितं भावमावहन्ती हन्तीव स्म यदि निज-स्वभावं तदा विलोक्यैव तस्मिन्नेव कालेऽकालेरितं दावकृष्णवर्त्मानं कृष्णवर्त्माऽऽनन्दवशतया तदुपशमाय माययेव शक्तिविशेषमवतारयन्ती तारयन्तीव ततो बन्धुजनानपि किञ्चिदूचे ॥७०॥

'मा भैष्ट भो दवहुताशनतः समिद्धात्, त्रातास्मि सर्वविपदां भवथाऽपशङ्काः ।
आलोकयध्वमधुनैव पिबामि भीता, यूयं भविष्यथ ततो नयने पिदध्वम् ॥'७१॥

---

हुए कृष्ण से युक्त होकर, यमुना के तट के निकटस्थ, अपने को श्रीकृष्णरूप से जानती हुई, (**कृष्णस्य कृष्णायाः यमुनाया वा अहितः कृष्णाऽहिः कालियस्तस्य तर्दनं पराभवस्तस्य चिकीर्षयेव, हृदयाभावेपि हृदोऽयः शुभावहविधिस्तदभावेऽपि, तत्कालं कलयितुं ज्ञापयितुं शीलं यस्यास्तथाभूता कालियमर्दनलीला तस्यां लीः संश्लेषस्तां लातीति सा**) श्रीकृष्ण का अथवा यमुना का अहितकारी जो कालियनाग, मानो उस नाग का अनादर करने की इच्छा से, खाज पैदा करनेवाले हृदय से युक्त होकर, हृदय की शुभप्रद विधि के अभाव में भी, तत्काल विज्ञापित करने योग्य, जो कालियमर्दन-लीला, उस लीला के सम्बन्ध से युक्त होकर, कुछ बोली—॥६८॥

"हे सर्पों में अधम ! कालिय ! देख, सूर्यपुत्री यह यमुना-नदी, मेरी क्रीडामय कौतुक की स्थान-स्वरूप है। अतः, इसको वृथा ही दूषित मत कर। यहाँ से चला जा।" इस प्रकार क्रोध से बारंबार कठोर वचन बोलती हुई, एवं अपने देह को कालियनाग के फणों की मणियों के समूहपर, मानो नृत्य करती हुई-सी जानकर, योगमायादेवी के योग के बल से ही प्रतीति के विषय बने हुए, कालिय के प्रति भाषण करने लग गई ॥६९॥

उसके बाद दूसरी गोपी, अपने प्राणनाथ के साथ, भारी तदाकारता को प्राप्त होकर, "मैं, कृष्ण ही हूँ" इस प्रकार परिमाण से रहित भाव को धारण करती हुई, अपने स्वभाव को जब, मानो समाप्त ही कर चुकी, तब उसी समय 'अकाल' में, अर्थात् असमय में भी, प्रेरित दावाग्नि को देखकर, श्रीकृष्ण के मार्ग में आनन्द के वशीभूत होकर, उस दावानल को शान्त करने के लिये, मानो माया के द्वारा ही शक्तिविशेष को प्रकट करती हुई, एवं उस दावानल से, मानो बन्धुजनों को पार करती हुई, कुछ बोली—॥७०॥

"अरे भैयाओ ! भली प्रकार प्रदीप्त हुए इस दावानल से मत डरो। क्योंकि मैं, सभी विपत्तियों से रक्षा करनेवाला हूँ। अतः तुम सब, निःशङ्क हो जाओ। देखो मैं, इसको अभी पी लेता हूँ। किन्तु तुम सब, उसके पान को देखकर, भयभीत हो जाओगे; इसलिये अपने-अपने नेत्रों को बन्द कर लो" ॥७१॥

एवमन्यतमाऽऽत्मनाथमात्मनाऽथ वहन्ती तादात्म्यवता बताऽतिरहस्य-हस्यमानता-स्वीकारा स्वीकाराऽनभिज्ञा वस्त्राहरणकारिहारि-तच्चरितानुकारेण वस्त्राण्यादाय कदम्बा-रोहरोहत्प्रहर्षमिवात्मानं विदती चारुदती चारुतरमाबभाषे ॥७२॥

'एकैकशः समुपसीदथ किं मिलित्वा, किंवा निजं निजमितो वसनं क्रमेण ।
आदातुमर्हथ न चेन्नतरां प्रदास्ये, क्रोधेन किं मम करिष्यति हन्त भूपः ॥'७३॥

एवमन्या सन्यायमिव कृष्णकैवल्यप्राबल्यप्राप्तस्वभाववैधुर्या द्विजवनितानितान्त-सौभाग्यप्रदलीलावतारे बताऽऽरेरीयमाणानन्दाऽऽसारे सारे वचनविलासे कृतमतिः पुरतः पुरतः समागता इव ता मत्वा समधुरस्मितमवादीत् ॥७४॥

'कल्याण्यः स्वागतं वो ननु निरवकरं गार्हमेध्यं तपो वः
प्रीतिः श्रद्धा सभक्तिर्मयि च सुविदिता हन्त युष्माकमेषा ।
दृष्टोऽहं यात नाऽतःपरमपि सुभगाः स्थातुमत्रोचितं वो
मद्भावः स्यात् सुरस्यः श्रवणगुणकथाचिन्तनैर्नाऽङ्गसङ्गैः ॥'७५॥

---

इसी प्रकार सुन्दर दाँतोंवाली अन्य कोई गोपी, तदाकार हुई अपनी बुद्धि के द्वारा, अपने प्राणनाथ को धारण करती हुई, अर्थात् अपने को "मैं, कृष्ण ही हूँ" इस प्रकार जानती हुई, एवं आश्चर्य-पूर्वक अतिशय रहस्य से हँसी के भाव के रहनेपर ही स्वीकार करनेवाली होकर, गोपियों के वस्त्रों को चुरानेवाले, श्रीकृष्ण के सुमनोहर उसी चीर चुराने के चरित्र का अनुकरण करके, वस्त्र उठाकर, अपने को मानो कदम्बपर चढ़ने से उत्पन्न हुए महान् हर्ष से युक्त ही मानकर, (**स्वीकाराऽनभिज्ञाः इति कर्मपदं द्वितीयाबहुवचनान्तम् ज्ञेयम्**) अपने-अपने वस्त्रों को स्वीकार करने में अनभिज्ञ गोपियों के प्रति, अत्यन्त सुन्दरतापूर्वक बोली—॥७२॥

"अरी गोपकुमारियो ! देखो, अपने-अपने वस्त्रों को लेने के लिये, चाहे तो एक-एक होकर ही, मेरे निकट चली आओ, अथवा मिलकर ही चली आओ। किन्तु अपने-अपने वस्त्र का क्रम से ही ग्रहण करने योग्य हो सकती हो। यदि ऐसा न करोगी तो, मैं, तुम्हारे वस्त्रों को नहीं दूँगा। यदि कहो कि, "अगर आप हमारे वस्त्रों को राजी बाजी से नहीं दोगे तो, हम, राजा के पास तुम्हारी शिकायत कर देगी" तो इसके उत्तर में, मैं कहता हूँ कि, "अहह ! राजा, क्रोध के द्वारा हमारा क्या करेगा ?" ॥७३॥

इसी प्रकार कोई दूसरी गोपी, श्रीकृष्ण की तदाकारता की प्रबलता से प्राप्त हुई स्वभाव की रहितता से युक्त होकर, अर्थात् अपने स्वभाव को भूलकर, मथुरा के याज्ञिक-ब्राह्मणों की पत्नियों के भारी सौभाग्यप्रद लीला के प्रकाशित हो जाते ही, 'बत', अर्थात् अद्भुतता से युक्त, भली प्रकार अत्यन्त प्रवाहित होनेवाले आनन्द के सार से युक्त, सारमय वचनों के विलास के विषय में बुद्धि को लगाकर, उन ब्राह्मणियों को सामने की ओर मथुरापुर से, मानो आई हुई ही समझकर, सुमधुर मुसकानपूर्वक एवं मानो नीति-पूर्वक बोली—॥७४॥

"अयि ! कल्याणमयी ब्राह्मणियो ! तुम सबका स्वागत है, तुम सबका गृहस्थसम्बन्धी तप निश्चितरूप से निर्मल है, और मेरे में तुम्हारी जो प्रीति एवं श्रद्धा है, वह, भक्ति के सहित सुप्रसिद्ध ही है, अथवा मैंने जान ली है। तथा हर्ष की बात यह है कि, तुम सब ने, मेरा दर्शन कर लिया; अतः, हे

अथाऽपरा पराभूतान्तःकरणा प्रियताद्या प्रियतादात्म्येन रसदमूर्धन्यधन्यगोवर्धन-धरणिधरधरणलीलानुकारे तत्कालसमुपसन्नसुघनघनघटा-घटाऽऽननगलज्जलधाराधारायमाण-मवनितलमालोक्येव कातरतरवदनान् गोगोपगोपवनितादीनप्यालोक्येव साश्वासमाह ।।७६।।

'मा भैष्ट भोः प्रबलदारुणवातवर्ष-,प्रोत्कर्षतो भजत चेतसि धैर्यमार्याः ! ।
एकातपत्रमिव भूवलयं करोमि, गोवर्धनेन करपद्मदलोद्धृतेन ।।७७।।

किञ्च, सन्देहं मा कुरुत करतो मामकीनाद् गिरीन्द्रः
स्रस्तो भावीत्यहह गिरि मेऽप्रत्ययं मा स्म कृढ्वम् ।
साब्धि-द्वीप-क्षितिधरकुलं भूतलं नागराजो
धत्ते नैकाऽचलमुदसितुं नागराजोऽयमीशः ।।'७८।।

इति निगदन्ती गदं तीव्रमिव स्वजनानां दूरयन्ती रयं तीक्ष्णमासाद्य सौरभरभसपरिभूतो-भवदमृणालमृणाललतिकयेव समुन्नीतया मुन्नीतया वामया वामया भुजया जयारम्भपताका-

---

सौभाग्यशालिनी ब्राह्मणियो ! देखो, अब इस से आगे, यहाँपर तुम्हारा रहना उचित नहीं है, और देखो, मेरे में जो भाव है, वह, मेरी कथाओं के श्रवण से मेरी गुणमयी कथाओं के चिन्तन आदि से ही, भली-प्रकार आस्वादन करने योग्य हो सकता है; किन्तु, मेरे अङ्गों के सङ्ग से नहीं" ।।७५।।

उसके बाद, प्रियतम के साथ तदाकारता के कारण, 'प्रियता' (प्रेम) को धारण करनेवाली; अतएव, अपने अन्तःकरण को पराजित करनेवाली दूसरी गोपी, भगवत्सम्बन्धि रस देनेवालों में सर्वश्रेष्ठ; अतएव धन्य जो श्रीगोवर्धनपर्वत, उस पर्वत के धारण करने की लीला के अनुकरण में, मानो तत्काल भली प्रकार उपस्थित सुन्दर एवं घनी जो घनों की घटा, उस प्रकार की घनघटा से घड़े के मुख से गिरती हुई, जल की धाराओं के आधार बने हुए भूतल को देखकर, मानो अतिशय कातर-मुखवाले, गैया, गोप, एवं गोपी आदिकों को भी देखकर, आश्वासनपूर्वक बोली—।७६।।

"हे परमादरणीय ! गो-गोप-गोपियो ! तुम सब, प्रबल एवं भयानक वायु एवं वर्षा के विशिष्ट उत्कर्ष से डरो मत। चित्त में धैर्य धारण कर लो। क्योंकि देखो, मैं, करकमलदल के द्वारा, उठाये हुए श्रीगोवर्धन के द्वारा, समस्त भूमण्डल को एक ही छत्र से, ढका हुआ-सा किये देता हूँ ।।७७।।

"किंच "मेरे हाथ से गिरिराज गिर जायेंगे" इस प्रकार का सन्देह भी मत करो। अहह ! और मेरी वाणी में अविश्वास मत करो। क्योंकि देखो, जो 'नागराज' (शेष), अनेक समुद्र, अनेक द्वीप, एवं अनेक पर्वतों के समूह से युक्त भूतल को, अनायास धारण करता रहता है, वही, यह नागराज, केवल एक गोवर्धनपर्वत को उठाने को समर्थ नहीं है क्या ? अपितु, समर्थ ही है। (**श्लेषपक्षे—नागराणां चतुराणां अजः राजा महाविनोदीत्यर्थः। "अजश्छागे हरि-ब्रह्म-विधु-स्मर-नृपे हरे" इति मेदिनी**) श्लेषपक्ष में यह अर्थ है कि, यह श्रीकृष्ण, चतुरों का राजा है, अर्थात् महाविनोदी है" ।।७८।।

इस प्रकार कहती हुई वही गोपी अपने जनों की, मानो तीव्र पीडा को दूर करती हुई, तीक्ष्ण-वेग को प्राप्त होकर, एवं जिसकी सुगन्ध के वेग से 'अमृणाल' (खस) भी तिरस्कृत हो जाती है, उसी प्रकार की मृणाल की लता के समान कोमल, एवं विजय के आरम्भ की पताका के समान, एवं मनोहर,

दण्डनिभया भयापहरणाय निजोत्तरीयमुल्लास्य दक्षिणकरतलाग्रेण दक्षिणश्रोणितलमालम्ब्य तस्थुषी पुनराह,—'प्रविशत शतगव्यूतिव्यूतिललितं शतपत्रच्छत्रस्येवाऽस्य तलम्' इति ।।७९।।

अथ कापि स्वयं स्वयन्त्रितमहिम्ना स्व-मुरलीनादेनाकृष्य समानीता नीतावात्म-कुलस्य कृतावहेला हेलावतीर्गोकुल-रमणीमणीरागता राग-तात्पर्य-पर्यवसान-भूताः प्रभूताः प्रणय-नय-स्पृहापुरःसरमालोकयन्तीरिवालोक्य रासरससरसकृष्ण-तादात्म्याष्टमग्रहग्रहणतिरो-भूतस्वभावा चन्द्रमण्डलीव कृष्ण इव सहासपरिहास-परिपेशलं किञ्चिदवादीत् ।।८०।।

साध्व्यः स्वागतमास्यतां किमयि वः क्षेमं समादिश्यतां
प्रेयो वः करवाम किं कथमहो सर्वाः सहैवागताः ।
हन्त व्यस्तसमस्तवेषवसनालङ्कारविन्यासतो
येयं काऽप्यनुमीयते सुमहती सा वा त्वरा वः कथम् ।।८१।।

घोरेयं रजनी वनं च सुमहद्घोरं वनस्था अमी
घोरा एव हि जन्तवः कथमिह स्थेयं गणैस्त्वादृशाम् ।

---

तथा भली प्रकार ऊपर की ओर उठाई हुई बाईं-भुजा के द्वारा, मानो व्रजवासियों का भय दूर करने के लिये, अपना 'उत्तरीयवस्त्र', अर्थात् चूनरी, ऊपर की ओर फैलाकर, तथा दाहिने-करतल के अग्रभाग से, दाहिने-कटितट का आश्रय लेकर खड़ी होकर, पुनः बोली—(**शतगव्यूतीनां व्यूत्या सर्वतः समसन्निवेश-संतत्या ललितम् । "गव्यूतिः स्त्री क्रोशयुगम्" इत्यमरः । व्यूतिरिति 'व्येञ् तन्तुसन्ताने' इत्यस्य क्तिनि रूपम्**) "देखो, इस गोवर्धन का तलभाग, कमल के छत्र के समान है, एवं दो-सौ-कोस के दायरे में, चारों ओर समान सन्निवेश के विस्तार से सुन्दर है । अतः हे व्रजवासियो ! तुम सब, इसके नीचे प्रविष्ट हो जाओ" ।।७९।।

उसके बाद, रासलीला का अनुकरण करनेवाली कोई गोपी, स्वयं स्वाधीन महिमा के द्वारा, अपनी मुरली की ध्वनि से आकर्षित करके बुलाई हुईं, एवं अपने कुल की 'नीति', अर्थात् धर्ममयी मर्यादा में अवहेलना करनेवालीं, एवं 'हेलावती', अर्थात् शृङ्गार-रससूचक भाव-विशेषवालीं, एवं अनुराग के तात्पर्य की समाप्ति या निश्चय के स्वरूपवालीं, आई हुईं श्रेष्ठ गोपाङ्गनाओं को, मानो 'प्रणय' (प्रेम), 'नय' (नीति), एवं इच्छापूर्वक अपनी ओर देखती हुईं-सी देखकर, वह गोपी भी, रासरस में सरस हुए कृष्ण की तदाकारतारूप 'अष्टमग्रह' (राहु) के द्वारा, अन्तर्हित स्वभाववाली चन्द्रमण्डली की तरह होकर, तथा श्रीकृष्ण की तरह हासपरिहास की अतिशय चतुराईपूर्वक कुछ बोली—।।८०।।

"हे विशुद्ध चरित्रवाली गोपियो ! तुम्हारा स्वागत है, आइये, विराजिये । अरी तुम्हारा मङ्गल है क्या ? कहिये ! तुम्हारा कौन-सा अत्यन्त प्रिय-कार्य करें । परन्तु बताओ, तुम सबकी सब, एकसाथ ही क्यों या किस प्रकार आई हो ? हाय ! तुम्हारे अस्तव्यस्त हुए समस्त वेष, वस्त्र, एवं अलङ्कारों के विन्यास से, जो कोई 'भारी त्वरा' (जल्दबाजी) अनुमान में लाई जा रही है, वह तुम्हारी जल्दबाजी, किस प्रकार से है या किस कारण से है ? ।।८१।।

"अरी देखो, यह रात्रि भी भारी भयङ्कर है, और यह वन भी महान् भयानक है, और वन में

तस्माद् गच्छत मन्दिरं कुसुमिता धौताः सुधांशोः करै-
र्दृष्टाः काननभूमयः सुरभिणा वातेन शीतीकृताः ॥८२॥

न स्थेयमत्र निशि पङ्कजपत्रनेत्राः, स्त्रीभिः समं परमधर्मविदा जनेन ।
ध्यानाद् गुणश्रवणतो गुणकीर्तनाद् वा, रम्या यथा मम रतिर्न तथाऽङ्गसङ्गैः ॥'८३॥

इत्येवं कृष्णानुकृतिकृतिकौशलशलत्तादात्म्यतया तया कलमधुरं मधुरञ्जि निगद्या-ऽहमन्तर्दधामीति मनसि प्रतीतिमती कृष्णवदन्तर्धानलीलां यदि तदाऽनुचकार, तदा तस्याश्चेतरासामपि सद्य एव सहैव तादात्म्यनिद्राभङ्गः समपद्यत ॥८४॥

ततश्च प्रकृतायां जाग्रद्दशायाम्—
आयातं मनआदिभिर्विकसितं नेत्रादिभिर्जीवितं
सन्तापेन समुत्थितं बत विदा संमूर्च्छितं चिन्तया ।
भूयः प्रागिव कृष्णमार्गणविधौ कामं कुरङ्गीदृशः
सर्वा दिक्षु विदिक्षु दत्तनयनाः कातर्यमभ्याययुः ॥८५॥

---

रहनेवाले ये जन्तु भी भयङ्कर ही हैं। अतः, तुम जैसी सीधीसादी गोपियों के गणों के द्वारा, यहाँपर ठहरना किस प्रकार उचित है, अर्थात् किसी प्रकार भी नहीं। इसलिये तुम सब, अपने-अपने घर को चली जाओ। और यदि कहो कि, हम तो, वन की भूमियों का निरीक्षण करने आई हैं, तो मैं कहता हूँ कि, वे वन की भूमियाँ तो, तुमने देख ही लीं कि, जो अनेक प्रकार के पुष्पों से युक्त हैं, चन्द्रमा की किरणों के द्वारा मानो धुली हुई हैं, एवं सुगन्धमय वायु के द्वारा शीतल बनाई हुई हैं ॥८२॥

"अरी कमलपत्र के समान नेत्रोंवाली गोपियो ! देखो, परमधर्म को जाननेवाले व्यक्ति को, इस रात्रि में, स्त्रियों के साथ नहीं ठहरना चाहिये (तुमको तो ठहरना ही चाहिये, यह गूढार्थ है)। और देखो, मेरी प्रीति, जिस प्रकार मेरे ध्यान से, मेरे गुणों के श्रवण से, तथा मेरे गुणों के कीर्तन से रमणीय होती है, उस प्रकार मेरे अङ्गों के सङ्ग से नहीं होती (मेरे अङ्गों के सङ्ग से ही अधिक प्रीति होती है, यह गोपियों के अनुकूल गूढार्थ है)" ॥८३॥

इस प्रकार कृष्ण के अनुकरण में, होनेवाला जो 'कृतिकौशल', अर्थात् क्रिया की निपुणता, उसी निपुणता से प्राप्त होनेवाली, उसी प्रकार की तदाकारता से, मधु को भी अनुरञ्जित करनेवाली सुमधुरता-पूर्वक कहकर, अपने मन में "मैं, अब अन्तर्हित होती हूँ" इस प्रकार की प्रतीति से युक्त होकर, श्रीकृष्ण की तरह, जब अन्तर्धान-लीला का अनुकरण करने लग गई, तब उस गोपी का एवं अन्य गोपियों का भी, तत्काल अचानक ही, श्रीकृष्ण की तदाकारतारूप निद्रा का भङ्ग हो गया ॥८४॥

उसके बाद, जागृत-दशा के उपस्थित हो जानेपर, अर्थात् उन्माद की परिपाकावस्था को छोड़कर, मध्यमावस्था प्राप्त हो जानेपर, उन गोपियों के मन आदि लौट आये, नेत्र आदि विकसित हो गये, सन्ताप भी मानो पुनः जीवित होकर खड़ा हो गया, ज्ञान भी चिन्ता के द्वारा व्याप्त हो गया। इस प्रकार मृगलोचना सभी गोपियाँ, फिर भी पहले की तरह, श्रीकृष्ण के ढूँढ़ने की विधि में, प्रत्येक दिशा एवं विदिशा में, स्वेच्छापूर्वक दृष्टि लगाकर, कातरता को प्राप्त हो गई ॥८५॥

## चरणचिह्नानां दर्शनम्

एवं विस्मृत-तन्मयीभावा भा-बाधविरसा धैर्यवत्योऽपि स्वयमेव गच्छताऽच्छता-रहितेन धैर्येण पर्याकुलेक्षणाः क्षणादेव मरुद्वेगेन निर्वाससीव रसोरसोऽन्तरे व्यक्तानीव पत्राङ्कुराणि, किंवा तासामेव हृदयस्थानि यानि तान्येव नयनविवरेभ्यो निर्गत्य भुवि निपतितानि, किंवा विपिनलक्ष्म्यैव स्वकरकमलेन लिखितानि, किंवा कमलजादिभि-रुपासनार्थं विलिख्य रक्षितानि यानि, तान्येव सपदि दिवो विच्युतानि, किंवा सरणि-लतायाः पार्श्वद्वयवर्तीनि विचित्राणि नवीनपत्राणि श्रीकृष्णचरणकमललक्ष्माणि लक्षयाञ्चक्रुः ।।८६।।

लक्षयित्वा च त्वाचमुद्धर्षमुद्धर्षयन्त्यो झटिति घटितानन्दचमत्काराः परस्पर-मूचुरिदम्,—'अहो महोदयोऽयमस्माकमतिसौभाग्यस्य, यतः,

इतो व्यातन्वन्ति ध्वज-कमल-वज्राङ्कुशमयी-,र्लसल्लेखालक्ष्मीः पुरु पुरुषरत्नप्रणयिनीः ।
करैरामृष्टानि प्रकृतिमधुरैः शीतमहसा, पदानि व्यक्तान्याकलयत हरेः पङ्कजदृशः ।।८७।।

---

## चरण-चिह्नों का दर्शन

इस प्रकार वे समस्त गोपियाँ, श्रीकृष्ण की तदाकारता के भाव को भूलकर, एवं 'भा', अर्थात् तन्मयी भावदशा में जो कान्तिविशेष थी, उसकी बाधा हो जानेपर, अर्थात् तन्मयभाव की कान्ति चली जानेपर, विरस होकर; वे, धैर्यवाली होकर भी, निर्मलता से रहित; अतएव, स्वयं ही जाते हुए धैर्य से व्याकुल नेत्रोंवाली होकर, क्षणभर में ही श्रीकृष्ण के चरणकमलों के चिह्नों को देखने लग गईं (यह अन्वय है)। (**रसा पृथ्वी तस्या उरसोऽन्तरे वक्षोमध्ये मरुद्वेगेनेव निर्वाससि विगलितवसने व्यक्तानि पत्रांकुराणि**) वे चरणचिह्न, वायु के वेग से वस्त्र से रहित हुए, पृथ्वीदेवी के वक्षःस्थल के मध्य में, स्पष्ट प्रकाशित हुए, मानो पत्रांकुर-से प्रतीत हो रहे थे, अथवा उन गोपियों के हृदयों में स्थित, जो चरणचिह्न थे, मानो वे ही, उनके नेत्ररूप छिद्रों के द्वारा निकलकर, भूमिपर गिर गये हैं क्या ? अथवा वृन्दावन की शोभारूपदेवी ने ही, अपने करकमल से लिखे हैं क्या ? अथवा ब्रह्मा आदि देवताओं ने, उपासना के लिये जो लिखकर रखे थे, मानो वे ही, तत्काल आकाश से गिर गये हैं क्या ? अथवा मार्गरूप लता के, दोनों ओर विद्यमान विचित्र नवीनपत्र ही हैं क्या ? ।।८६।।

श्रीकृष्ण के चरणचिह्नों को देखकर, त्वचासम्बन्धी 'उद्‌हर्ष' को, अर्थात् रोमाञ्च को ऊँचा बढ़ाती हुईं, एवं तत्काल घटित हुए आनन्द के चमत्कार से युक्त होकर, आपस में बोलीं कि, "अहो आश्चर्य ! यह तो, हमारे अतिशय सौभाग्य का महान् उदय ही है। क्योंकि, श्रीकृष्ण के ये चरणचिह्न, इधर ध्वजा, कमल, वज्र, अंकुशमयी प्रकाशमान पंक्ति की शोभाओं को विस्तारित कर रहे हैं, वे शोभाएँ भी, श्रेष्ठपुरुषों की प्रीति की पात्र हैं, अर्थात् भगवान् के चरणचिह्नों की शोभा में, श्रेष्ठपुरुष ही प्रेम करते हैं। तथा वे चरणचिह्न, चन्द्रमा की स्वभाव से ही मधुर किरणों के द्वारा, भली प्रकार उज्ज्वल कर दिये हैं। अतः, हे कमलनयनी गोपियो ! श्रीकृष्ण के इन स्पष्ट दिखाई देनेवाले चरणचिह्नों को, अधिक रूप से देख लो ।।८७।।

किञ्च, निम्ना पार्ष्णौकियदिव शिखास्वङ्गुलीनां च किञ्चिद्
मध्योत्ताना ललितसिकताकोमलायां पदव्याम् ।
चित्राऽम्भोजादिभिरिह हरेर्भाति पादाङ्कलेखा
सीमन्तस्य क्षितिमृगदृशो बालपाश्यालतेव ॥८८॥

यत्र हि— ध्वजः सर्वोत्कर्षे कमलमवनीं शीतलयितुं
पविर्नो हत्यर्थं हृदयखननायाऽङ्कुशमिदम् ।
अथैषामन्योन्यं विसदृशगुणानामपि सह-
स्थितिः शोभां धत्ते हरति च मनो लोचनवताम् ॥८९॥

किञ्च, अहो माधुर्याणामहह महिमा तच्चरणयो-
र्यदङ्केऽपि क्षौण्यामपतदिह मुग्धो मधुकरः ।
प्रसूनानां धूलौ भवति विमुखो नाऽस्य तदयं
महाभागो मन्ये जयति परमो भागवतवत् ॥९०॥

धन्या धूलिरियं धुनोति धरणेर्दुःखं धुनीतेतरां
धीराणां धुरमंहसो धृतिमतां धैर्याध्वरध्वंसिनी ।
श्रीगोविन्दपदारविन्दतलयोर्यामिन्दिरा-सुन्दरी
नन्दीशोऽप्यरविन्दजोऽपि दिविषद्वृन्दैः समं वन्दते ॥९१॥

---

"किंच श्रीकृष्ण के चरणचिह्नों की श्रेणि, सुन्दर बालुका से कोमल मार्ग में, एड़ी के स्थानपर एवं अँगुलियों की शिखाओं की जगह तो, कुछ नीची-सी मालूम पड़ती है, एवं मध्यभाग में कुछ ऊँची-सी मालूम पड़ती है; किंच यहाँपर तो विचित्र कमल आदिकों के द्वारा, पृथ्वीदेवी के केशों की माँग को मोतियों की लड़ीरूप लता के समान सुशोभित हो रही है ॥८८॥

"एवं जिन चिह्नों के बीच में, ध्वजा तो सर्वोत्कर्ष के विषय में पर्याप्त है; एवं कमल, पृथ्वी को शीतल बनाने के लिये समर्थ है; एवं 'पवि' (वज्र), हमारे वध के लिये समर्थ है; तथा यह अंकुश, हमारे हृदय को विदीर्ण करने के लिये समर्थ है। इसलिये परस्पर में विरुद्धगुण धारण करनेवाले भी, इन चिह्नों की एक जगहपर स्थिति, शोभा को धारण कर रही है, तथा नेत्र धारण करनेवालों के मन को भी हर रही है ॥८९॥

"किंच उस चरणचिह्नपर बैठे हुए भ्रमर को देखकर बोलीं कि, "अहो ! श्रीकृष्ण के चरणों के माधुर्यों की महिमा अद्भुत है। क्योंकि, चरणों के जिस चिह्नपर, यहाँपर यह मधुकर, विमुग्ध होकर, भूमिपर भी गिर पड़ा है। और यह मधुकर, पुष्पों की परागपर तो विमुख हो रहा है। किन्तु, इस चरणचिह्न की धूलि में विमुख नहीं हो रहा है। इसलिये यह मधुकर, बड़ा भाग्यशाली है। अतः मैं तो, यही मानती हूँ कि, यह, परमवैष्णव की तरह, सर्वोत्कर्ष से युक्त है ॥९०॥

"अरी सखियो ! देखो, श्रीगोविन्द के चरणारविन्दों के तलों की यह धूलि धन्य है। क्योंकि यह

तद् वयमपि चोरसि रसिकशेखरस्य रस्यतमामिमामिदानीमतिदुरन्त-सन्तत-सन्ताप-तापहारकृते विदधामो धूलिम्' इति कयाचिदुक्ते काचिदपरा परामर्शवती निजगाद ॥९२॥

'धूलिग्रहणतो विरम्यताम्, रम्यतां माऽस्याः पदपदव्या विलोपयन्तु भवत्यः, एकैकशः परामर्शेन विलोचनतो विलोचनतोषकारीण्येव सन्त्विमानि, मा निलोडयत कराभिघातेन' इति तान्येव निभालयन्त्यः सह नीताया नीताऽऽयामिसौभाग्यरसाया रसाया दिवोऽपि दुरापायाः कस्याश्चित् प्रियतमाया मायारहितहितसौहृदाया हृदायात-वल्लभप्रणयसौलभ्य-लभ्यमानमानायाः सहजप्रणयसुखाराधाया राधायाश्चरणलाञ्छनानि लाञ्छनानि सौभाग्य-विशेषस्येव विलोक्याहुः ॥९३॥

'अहो किमिदम्—

एकस्यामिव लतिकामतल्लिकायां, वैजात्यं किशलयसन्ततेर्यदेतत् ।
भाविन्याः प्रियपदलाञ्छनानि यद् वै, दृश्यन्ते प्रियपदलाञ्छनाऽश्चितानि ॥९४॥

---

धूलि, धरती के दुःख को दूर भगा रही है; एवं धीरपुरुषों के दुःख के भार को तो अत्यन्त दूर भगा रही है; एवं धैर्यशाली व्यक्तियों के धैर्यरूप यज्ञ का विध्वंस करनेवाली है। एवं जिस धूलि को, लक्ष्मीदेवी, महादेव, तथा समस्त देववृन्दों के सहित ब्रह्मा भी, नमस्कार करते रहते हैं ॥९१॥

"इसलिये हम सब भी, रसिकशिरोमणि श्रीकृष्ण के चरणों की अतिशय आस्वादनीय इस धूलि को, इस समय अत्यन्त अपार एवं विस्तृत सन्ताप के भाव को दूर करने के लिये, वक्षःस्थलपर धारण करती हैं"। किसी गोपी के द्वारा इस प्रकार कहते ही, विचारशील कोई दूसरी गोपी बोली—॥९२॥

"अरी सखियो ! धूलि के ग्रहण करने से रुक जाओ। तुम सब, इस चरणचिह्न के मार्ग की रमणीयता को मत मिटाओ। और तुम सबके बीच में प्रत्येक के ही 'यह ध्वजा है', 'यह अंकुश है' इस प्रकार के विचारपूर्वक देखने के कारण, ये चरणचिह्न, नेत्रों के सन्तोषकारक ही बने रहें तो अच्छा है। अतः, हाथों के प्रहार के द्वारा, तोड़ाफोड़ी मत करो।" इस प्रकार कहकर, उन चरणचिह्नों को ही निहारती हुईं, बीच-बीच में बने हुए, श्रीराधिका के चरणचिह्नों को निहारने लग गईं। राधिका के वे चरणचिह्न, मानो सौभाग्यविशेष के ही चिह्न थे। वह राधिका, श्रीकृष्ण के द्वारा साथ में ही ले जाई गई थी; अतएव वह, विस्तृत सौभाग्यरस को प्राप्त कर चुकी थी; एवं वह भूतल तथा स्वर्ग के लिये भी दुर्लभ थी। वह तो, श्रीकृष्ण की कोई अनिर्वचनीय प्रियतमा थी। उसकी मित्रता, कपटरहित एवं हित से युक्त थी; एवं अपने वक्षःस्थलपर भली प्रकार प्राप्त हुए जो प्रियतम, उनके प्रेम की सुलभता से प्राप्त हुए 'मान', अर्थात् गर्व से, वह, युक्त हो रही थी; एवं अपने स्वाभाविक प्रेम के द्वारा, प्रियतम की आराधना, सुखपूर्वक करती थी; तथा भक्तों के द्वारा भी स्वाभाविक प्रेम के द्वारा सुखपूर्वक ही आराधित होती थी। इस प्रकार की राधिका के चरणचिह्नों को देखकर, वे गोपियाँ बोलीं—॥९३॥

"अहो यह क्या है ? देखो, मानो एक ही प्रशंसनीय लता में, अर्थात् मार्ग में, बायीं एवं दायीं ओर, पल्लवसमूह की जो यह विजातीयाकारता है, यह तो आश्चर्यजनक है। क्योंकि यहाँपर, परमसुन्दरी नायिका के, जो प्रिय चरणचिह्न दिखाई दे रहे हैं, वे सब, प्रियतम के चरणचिह्नों से युक्त ही हैं ॥९४॥

किञ्च, यथाऽस्याः पादाब्जप्रतिकृतिततिः कृष्णपदयोः
पदैः सार्धं श्रेणीभवनरुचिरेयं विलसति ।
तथा मन्ये प्रेयोभुजशिरसि दत्त्वा भुजलतां
कृताऽऽलम्बाऽयासीदिव मदगजेनोन्मदगजी ॥९५॥

तदियमेव केवलं बलं वहति सौभाग्यस्य यदयमदयमतिरपहाय हा यतमाना मानापहारेणापि तदनुगतये नस्तामेकामेव कामे बद्धमतिरपहृत्य रमते ॥'९६॥

क्षणं विचिन्त्य पुनरुचिरेऽचिरेण—
'धन्येयं जगतीगतोन्नतवधूरत्नेषु रत्नोत्तमं
सौभाग्योत्सवभूः प्रभूतसुकृता राधैव निर्धारिता ।
ज्योत्स्ना चन्द्रमसं विना पिकगिरां लक्ष्मीर्वसन्तं विना
विद्युद् वारिधरं विना न भवितुं सम्भावनामर्हति ॥'९७॥

इति निश्चिते चन्द्रावली-सखी मुखविजितपद्मा पद्मा गुणश्यामां श्यामां प्राह,— 'अयि श्यामे ! स्वपक्षपक्षपातिता पातिता खलु तया, यतस्तदेकमात्रजीवनां वनान्तरे भवतीं

---

"किंच श्रीराधिका के चरणारविन्दों के चिह्नों की यह श्रेणी, श्रीकृष्ण के चरणारविन्दों के चिह्नों के साथ, श्रेणीभाव से मनोहर होकर, जिस प्रकार शोभा पा रही है, उस प्रकार से तो, मैं यही मानती हूँ कि, मानो यह राधिका, प्रियतम के कन्धेपर, अपनी भुजलता को धरकर, उन्हीं का सहारा लेकर, मदमत्त हाथी के साथ, मदमत्त हथिनी की तरह चली गई है ॥९५॥

"इसलिये हे सखियो ! देखो, सौभाग्य के बल को तो, केवल यह राधिका ही धारण कर रही है । क्योंकि, काम में निबद्ध बुद्धिवाले, अतएव निर्दय मतिवाले ये श्रीकृष्ण, अपने मान को ठुकराकर भी, श्रीमती राधिका की अनुगति के लिये, प्रयत्न करनेवाली हाय ! हम सबको छोड़कर, केवल उस अकेली को ही चुराकर, उसी के साथ क्रीडा कर रहे हैं" ॥९६॥

क्षणभर विचार करके, पुन: शीघ्रतापूर्वक बोलीं—"अरी सखियो ! यह श्रीमती राधिका धन्य है । क्योंकि, संसारभर के उच्चकोटि के वधूरूप रत्नों में, यह राधा ही श्रेष्ठरत्न है; एवं सौभाग्यरूप उत्सव की भूमिस्वरूपा है; तथा प्रचुर पुण्यस्वरूपा है; इस रूप से, यह राधा ही, निर्धारित की गई है । और जिस प्रकार चन्द्रमा के बिना चन्द्रिका, वसन्तऋतु के बिना कोयल की वाणियों की शोभा, एवं जलधर के बिना बिजली किसी प्रकार भी नहीं रह सकती, उसी प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र के बिना, यह राधिका भी कहीं नहीं रह सकती । भावार्थ यह है कि—चन्द्रिका आदि के बिना, चन्द्रमा आदि की भी जिस प्रकार शोभा नहीं है, उसी प्रकार श्रीराधिका के बिना, श्रीकृष्ण की भी शोभा नहीं है ॥९७॥

"इस प्रकार निश्चित हो जानेपर, अर्थात् श्रीराधिका के पक्षवाली सखियों के द्वारा, श्रीराधिका का अतिशय सौभाग्य निर्धारित हो जाने के बाद, चन्द्रावली की सखी एवं अपने मुख की शोभा से कमल को जीतनेवाली, जो 'पद्मा'-नामक सखी थी, वह, (**शीतकाले भवेदुष्णा उष्णकाले तु शीतला । स्तनौ सुकठिनौ यस्याः श्यामा षोडशवार्षिकी ॥**) इस प्रकार के गुणों से भी जो यथार्थ 'श्यामा' है, एवं राधिका

**निर्माल्यमिव विहाय हा ययौ सर्वदयितं दयितं तमपहृत्य स्वयमेकैव रन्तुमहो त्वयि तत्सौहृदं हृदन्तरगामि न भवति ।।'९८।।**

**श्यामाह,—'पद्मे ! सहजमत्सरमते ! सर मतेरकौशल्यात्, शृणु तावत्—**

**सा कृष्णप्रणयोत्सवामृतरसस्रोतस्वतीस्रोतसि**
**क्षिप्ताङ्गी शिशुताऽवधि स्ववपुषि स्वाच्छन्द्यहीना वपुः ।**
**यत्र क्वापि महारयेण महता तत्स्रोतसा नीयते**
**तस्माद् वारयितुं न पारयति सा शैवालवद् भासते ।।९९।।**

**तदियं नाऽऽक्षेपणीया पणीया हि सर्वतोभावेन—**

**जातं सहैव वपुषा सह वर्धमान-,मैक्येन नो पृथगिति प्रतिपद्यमानम् ।**
**आसाद्य कालमुपकोषमसौ त्यजन्ती, नैवाऽपराध्यति हि गन्धफली कदापि ।।१००।।**

---

की जो अन्तरङ्ग सखी है, उस 'श्यामा'-नामक सखी के प्रति बोली—"हे सखि श्यामे ! देख, तुम्हारी अन्तरङ्ग-मित्र जो राधा है, उसने, अपने ही पक्ष के प्रति, पक्षपात का भाव निश्चय ही खण्डित कर दिया है; क्योंकि, तुम्हारा जीवन तो, एकमात्र राधिका ही है। इतनेपर भी वह राधिका, तुमको, उतरी हुई माला की तरह, वन के बीच में छोड़कर, हाय ! सभी गोपियों के प्यारे, उन प्रियतम श्रीकृष्ण को चुराकर, स्वयं अकेली ही, रमण करने के लिये चली गई है। अहो ! उसके इस प्रकार के व्यवहार से तो, यह प्रतीत होता है कि, तुम्हारे ऊपर उस राधिका की जो मित्रता है, वह हृदय के भीतर में रहनेवाली नहीं है; किन्तु बाहरी दिखावटी ही है" ।।९८।।

उसको उत्तर देती हुई श्यामा—"हे पद्मे ! देख, तेरी मति तो स्वभाव से ही, दूसरे के उत्कर्ष को नहीं सहती है। अतः तू, मेरे सामने से (**सर मत्साम्मुख्यादपसर तत्र हेतुर्मतेरकौशल्यात्, तव मति-रमङ्गला दुष्टैवेत्यर्थः**) दूर हट जा। उसमें कारण यह है कि, तेरी बुद्धि, अमङ्गलमय है, अर्थात् दुष्ट ही है। देख, मेरी बात सुन। मेरे कहने का अभिप्राय यह है कि, श्रीराधिका की अपनी समस्त चेष्टा, यदि अपनी बुद्धिपूर्वक होती तो, तेरा कहना भी कहींतक ठीक हो सकता था, अन्यथा नहीं। क्योंकि, उसकी चेष्टा तो, अपने विशुद्धप्रेम के अधीन जो प्रियतम, उनकी परतन्त्रतापूर्वक है, स्वतन्त्र कोई भी नहीं है। अतएव, मैं कहती हूँ कि, श्रीमती वह राधिका तो, श्रीकृष्ण के प्रेमोत्सवरूप अमृतमयी नदी के प्रवाह में, अपने समस्त अङ्गों को पटक चुकी है। अतः, बालकपन से ही, अपने शरीर में स्वतन्त्रता से हीन है। इसलिये उस नदी के महान् प्रवाह के द्वारा, उसका शरीर, महान् वेगपूर्वक जहाँ कहीं भी पहुँचा दिया जाता है। उस प्रवाह से, वह, अपने को रोकने को समर्थ नहीं है। वह तो, नदी में सेवार की तरह, परतन्त्र-सी ही प्रतीत होती है। तात्पर्य—राधिका का शरीर तो, श्रीकृष्ण के ही वश में है; स्वतन्त्र नहीं है। अतः वह, सर्वथा निर्दोष है ।।९९।।

"इसलिये हमारी प्रियसखी, यह राधिका, आक्षेप लगाने योग्य नहीं है। अपितु, सर्वतोभाव से स्तुति करने योग्य है। क्योंकि देखो, चम्पा की कली और उसका डण्ठल, एक ही साथ जन्म लेते और बढ़ते हैं; वे दोनों, एकता के कारण, पृथक्-पृथक् प्रतीत नहीं होते। किन्तु समय को पाकर, उस 'उपकोष' (डण्ठल) को त्यागती हुई, चम्पा की कली, अपराध से युक्त कभी भी नहीं होती। इसलिये यह राधिका तो, हमारी सुख-सम्पत्तिस्वरूपा ही है ।।१००।।

**तेन समये प्राणतुल्या अपि सखीस्त्यजन्त्या न खलु रसवत्या सौहार्दतो हीयते ।।'१०१।।**

**अन्या आहुः,—'श्यामे ! सपक्षा हि सपक्षाऽहितं कदापि नेक्षन्ते, तेन त्वया त्वयात-याम-प्रणययेदमुक्तं युक्तम् । वस्तुतस्तु तस्याः प्रधानतया नेदमध्यवसितं सितम् । यतो निष्कृपेयं पेयं सर्वगोप-रमणीमणीनां कृष्णस्य तमधरमधरयन्ती चकोरीं स्वयमेकैव पिबति । तदिमानि मा नितान्तसन्तोषकारीणि तस्याः पदचिह्नानि' इति तानि नयनसुखाऽऽस्पदानि पदानि विलोकयन्त्यो यन्त्यो भावशाबल्यं भावशाबल्यं तदनुसारेण ललितं चलन्त्यः कियद्-दूरेऽदू रेणुषु दृष्टिम् ।।१०२।।**

**दत्तदृष्टयस्तत्र ता वधूपदानि धूप-दानि नाऽऽलोक्य वितर्कयामासुः,—**

**'अहो किमिदम्—**

**आलोक्यते न रमणीपदलक्ष्मलक्ष्मी, रम्याणि भान्ति परमत्र हरेः पदानि ।**
**आं ज्ञातमां खरतृणाङ्कुरखिन्नपादा-,मुन्नीय वक्षसि वधूमयमत्र यातः ।।१०३।।**

---

"इसलिये सुरतसम्बन्धी समयपर, प्राणों के समान प्रिय लगनेवाली, हम सब सखियों को त्यागती हुई भी, रसवती वह राधिका, हमारी मित्रता से रहित नहीं है" ।।१०१।।

चन्द्रावली के पक्षवाली दूसरी सखियाँ बोलीं—"हे श्यामे ! समान पक्षवाले व्यक्ति, समान पक्ष का, अर्थात् अपने पक्ष का अहित, कभी भी नहीं देखते हैं; और तुम तो, राधिका में नित्यनवीन सरस प्रेम रखती हो; इसलिये तुमने यह जो कुछ कहा है, वह उचित ही है । वस्तुतस्तु, तुम सब में प्रधान होने के नाते, उस राधिका का यह व्यापार शुद्ध नहीं है । क्योंकि, इस कार्य से, यह निर्दय प्रतीत हो रही है । कारण, श्रीकृष्ण का जो अधर है, वह सभी श्रेष्ठगोपियों का पेयपदार्थ है । उसको वह, पान की परिपाटी से चकोरी को तिरस्कृत करती हुई, स्वयं अकेली ही पी रही है । इसलिये उस राधिका के चरणों के, जो ये चिह्न हैं, वे नितान्त सन्तोषजनक नहीं हैं ।" चन्द्रावली की सखियों के द्वारा, इस प्रकार कहनेपर भी, राधिका के पक्षवाली सखियाँ तो, नेत्रों के सुख के स्थानस्वरूप, राधिका के उन चरणचिह्नों को देखती हुई, एवं हर्ष, गर्व, प्रणयकोप, दैन्य आदि अनेक भावों के सम्मेलन को प्राप्त होती हुई, तथा उसी प्रकार के सञ्चारी-भावों की 'भा', अर्थात् शोभा के वश होने से, 'आबल्य', अर्थात् निर्बलतापूर्वक उन चरणचिह्नों के अनुसार ही, सुन्दरतापूर्वक चलती हुई, कुछ दूरीपर, रेणुओं के ऊपर, दृष्टिपात करने लग गईं ।।१०२।।

वहाँपर दृष्टि लगाकर देखती हुई, वे सखियाँ (**धूपः सन्तापस्तं घ्नन्ति खण्डयन्तीति तानि सन्तापखण्डकानीत्यर्थः । 'तप धूप सन्तापे'**) सन्ताप को खण्डित करनेवाले, राधिका के चरणचिह्नों को न देखकर, विचार करने लगीं कि, "अहो ! यह क्या बात है ? यहाँपर राधिका का चरणचिह्न नहीं दीखता है; किन्तु अपनी लोकोत्तर शोभा से रमणीय, केवल श्रीकृष्ण के चरणचिह्न ही शोभा पा रहे हैं । हाँ, इसका कारण, हमने जान लिया कि, यहाँपर श्रीकृष्ण, चारों ओर से तीक्ष्ण तृण, अंकुर आदि से खिन्न चरणोंवाली, स्व-प्रेयसी राधिका को, वक्षःस्थलपर उठाकर चले हैं ।।१०३।।

**निश्चितमेवैतत्—**

**उरसा सरसायितेन रामां, वहतस्तद्दूरतो बतेश्वरस्य ।**
**पदपङ्कजलक्षणानि निम्ना-,न्यवनौ कोमलबालुकाऽऽचितायाम् ।।१०४।।**

**तदयि दयिते ! कृष्णस्य अनुभवाऽनुभवार्जितसुकृतकृत सौभाग्यगरिमाणं मधुरिमाणं मधुकरीव मदकरिवरारूढा रूढानुरागतोऽगतोत्सवाऽसि सर्वदा सर्वदातरि प्रिये पिप्रियेऽपि सौभगवती भवती ।।१०५।।**

**सहाऽऽयातं दृष्टः सह स हरिरश्रावि च समं**
**तदालापो रूक्षस्तदनु सह लब्धो रतिरसः ।**
**इदानीं कृष्णस्त्वां वहति तृणकल्पास्त्यजति नः**
**फलेनैव व्यक्तं भवति सुकृतं दुष्कृतमपि ।।१०६।।**

**तदहो तव पदानामवलोकतोऽनवलोकनमेव नो दुःखाकरमभूत् ।।'१०७।।**

---

"यह बात निश्चित ही है। क्योंकि, रस से युक्त अपने वक्षःस्थल के द्वारा, राधिका को ले जानेवाले, श्रीकृष्ण के चरणकमलों के चिह्न, राधिका के भार से, कोमल बालुका से व्याप्त, इस भूमिपर गहरे मालूम पड़ रहे हैं। इस बात से, राधिका के पक्षवाली गोपियों को सुख हुआ, एवं चन्द्रावली के पक्षवालियों को खेद हुआ, यह 'बत'-शब्द का भावार्थ है ।।१०४।।

**(अयि कृष्णस्य दयिते ! अनुभवं प्रतिजन्म अर्जितैः सुकृतैः कृतं निष्पादितं सौभाग्यगरिमाणं अनुभव । रूढादनुरागतो हेतोः अगतोत्सवा त्वमसि । प्रिये विषये भवती पिप्रिये अपीत्येतदेव संभाव्यते इत्यर्थः)** "इसलिये हे कृष्णप्रिये ! राधिके ! प्रत्येक जन्म में उपार्जित सुकृतों के द्वारा, निष्पादित सौभाग्य के गौरव का अनुभव, तुम, उस प्रकार कर लो कि, मदमत्त गजेन्द्रपर चढ़ी हुई 'मधुकरी' (भ्रमरी), जिस प्रकार मधुरिमा का अनुभव करती है। और अपने बढ़े-चढ़े अनुराग के कारण, तुम, सदैव उपस्थित उत्सव से युक्त हो। तथा सब कुछ देनेवाले प्रियतम के विषय में, सौभाग्यशालिनी आप, परमतृप्त भी हो गई हो" ।।१०५।।

श्रीराधिका को लक्ष्य बनाकर, सभी सखियाँ पुनः बोलीं—"हे राधिके ! यदि कहीं छिपी हुई सुन रही हो तो, सुन लो हमारी बात ! देखो, हम-तुम सभी गोपियाँ, घर से एकसाथ वन में आयी थीं; एवं उन श्रीकृष्ण का दर्शन भी, हम सबने एकसाथ ही किया; एवं यहाँ आकर, उनका रूखा वार्तालाप भी एकसाथ ही सुना; उसके बाद रतिरस भी एकसाथ ही प्राप्त किया। किन्तु इस समय तो, श्रीकृष्ण, केवल तुमको ही अङ्गीकार कर रहे हैं। हम सबको तो, तृण के समान छोड़ रहे हैं। इससे यह भाव निकलता है कि, प्राणीमात्र का सुकृत एवं दुष्कृत भी फल से ही प्रगट हो जाता है। तात्पर्य—तुम्हारा सुकृत, प्रगट हो गया है; एवं हमारा दुष्कृत, प्रगट हो गया है। ये सब उक्तियाँ, लौकिक-लीला के अनुसार हैं। वस्तुतः, यहाँपर सुकृत, दुष्कृत—दोनों का ही प्रवेश नहीं है" ।।१०६।।

तटस्थ-गोपियाँ बोलीं—"इसलिये अहो ! राधिके ! तुम्हारे चरणचिह्नों के दर्शन की अपेक्षा, उनका अदर्शन, अर्थात् यहाँपर न दिखाई देना ही, हम सबको दुःखदायक हो गया। तात्पर्य—यहाँपर

इति पुनः कियद्दूरं गत्वा पुनर्निवर्ण्य 'अहो तद्‌दूरवहनाऽसहनाऽऽसन्नपरिश्रमेणेव वक्षःस्थलस्थ-लक्ष्मीपरिभाविनी भाविनी सेह समुत्तारिता । उत्तार्य च श्रान्त इव तामभिमुखीकृत्य तस्थौ, पश्यत पश्यत—

अन्योन्याऽभिमुखस्थिते सुभगयोर्द्वे द्वे पदोर्लक्ष्मणी
दृश्येते यदहो रहस्यकथनाऽऽसक्ते इवेत्यूहितम् ।
अन्योन्यांसविषक्त-बाहुगमनक्षोभादिव श्रान्तयो-
र्लीलाऽऽलस्यवयस्यभावपिशुनं निर्व्यूढमालिङ्गनम् ॥'१०८॥

इति तर्कयन्त्यो विपक्षपक्षपातिन्यः प्रसूयाऽसूयामिव निर्हेतु-वरतुवर-भाव-कठोरताऽऽपन्नमनसो बभूवुः ॥१०९॥

सपक्षपक्षपातिन्यस्तु सहजसौहृदहृदयालुतया तस्याः सौभाग्यविशेषविलोकनतः कनतः सक्षणाः क्षणादेव निर्वाणबाणवेधसदृशविरहानला न लाघवमात्मनो विदुः, प्रत्युत निविडमोदमेदुरतारता एव बभूवुः ॥११०॥

इत्येवं पुनः संभूय भूय एव तानि तानि चरणलक्ष्माणि लक्ष्यीकृत्य चलन्त्यो नातिदूरे

---

तुम्हारे चरणचिह्नों के न दिखाई देने से, यह अनुमान लगता है कि, प्रियतम, तुमको यहाँपर गोद में उठाकर चले होंगे, इससे तुम्हारा सौभाग्य और भी अधिक प्रगट हो गया है" ॥१०७॥

सभी गोपियाँ, इस प्रकार कहकर, पुनः कुछ दूर जाकर, पुनः दोनों के चरणचिह्नों को देखकर बोलीं—"अहो ! राधिका के भार को ढोने में असमर्थ होने से, मानो निकटवर्ती परिश्रम से ही, वक्षःस्थलपर निवास करनेवाली, लक्ष्मी का तिरस्कार करनेवाली, परमसुन्दरी वह राधिका, यहाँपर उतार दी है । और उसको उतारकर, मानो थके हुए-से श्रीकृष्ण, उस राधिका को, अपने सम्मुख करके खड़े हो गये हैं । देखो, देखो तो सही । परमसुन्दर राधा-कृष्ण के, परस्पर में आमने-सामने खड़े हुए, दो-दो चरणों के, जो दो-दो चिह्न दिखाई दे रहे हैं, अहो ! ये तो, मानो रहस्य की बात करने में आसक्त हैं । हमारे विचार में यही बात आ रही है । और प्रिया-प्रियतम दोनों ही आपस में, एक दूसरे के कन्धेपर हाथ धरकर, गमन करने से उत्पन्न हुए क्षोभ से, मानो श्रान्त-से हो गये होंगे । अतएव, लीलापूर्वक उत्पन्न हुए आलस्य के उपस्थित हो जानेपर, मित्रभाव का सूचक आलिङ्गन भी, निर्वाहित हुआ होगा" ॥१०८॥

इस प्रकार की तर्कना करती हुई, श्रीराधिका के विपक्ष की जो पक्षपातिनी सखियाँ थीं, वे तो, मानो विशेषतापूर्वक उत्पन्न होनेवाली असूया की तरह, अकारण ही उत्पन्न हुआ जो 'वरतुवर-भाव', अर्थात् श्रेष्ठ विरसता, उस श्रेष्ठ विरसता के कारण, कठोरता से युक्त मनवाली हो गईं ॥१०९॥

और राधिका के समान पक्षवाली जो सखियाँ थीं, वे तो, स्वाभाविक मित्रता के कारण, सहृदय होने के नाते, (**कनतः प्रदीप्तात् सुस्पष्टादिति यावत् । निर्वाणः शान्तो बाणवेधसदृशो विरहानलो यासां ताः**) श्रीराधिका के सुस्पष्ट सौभाग्यविशेष के दर्शन से, हर्ष से युक्त होकर, क्षणभर में ही शान्त हुई बाण के वेध के समान, विरहानलवाली होकर, अपना लाघव नहीं समझ पाईं । 'प्रत्युत' (बल्कि), घने आनन्द की स्निग्धता में ही निमग्न हो गईं ॥११०॥

निरूप्य रूप्यसलिलसेचनकाऽऽसेचनकायमाने शशधरकरनिकरनितान्तकान्ते भूरसि रसिकशेखरस्य खरस्यदरहितं गमनमनन्तरं वितर्कयामासुः ॥१११॥

'नेक्ष्यन्तेऽङ्कुश-केतु-वज्रकमलाकाराणि लक्ष्माण्यहो
व्यक्तं केवलमङ्गुलीदलशिखालक्ष्मैव तन्मन्महे ।
उद्यत्पार्ष्णि पदाग्रजाग्रदवनि प्रोन्नीय दोर्मण्डलीं
शाखाग्रं नमयन् प्रसूनमचिनोदस्मिन् प्रियार्थं प्रियः ॥'११२॥

इति पुनश्चरणचिह्नानि तान्यनुसरन्त्यो विगतविघ्नमुपघ्नमुपसन्नं लक्ष्मान्तरं विलोक्य वितर्कयाञ्चक्रिरे ॥११३॥

'अहो पश्यत पश्यत—
कर्पूरोपमबालुके पथि पदोर्यन्न्यस्तयोः पार्श्वयो-
रेवाङ्कोऽयमभीक्ष्यते सुललितः सूक्ष्मान्तरीयस्य च ।
नो तस्याः किमपीति तां गमयता स्वाङ्कं निरातङ्कत-
स्तेनास्मिन्नुपविश्य तत्कबरिकाबन्धः प्रसूनैः कृतः ॥'११४॥

---

इस प्रकार की स्थिति में भी, पुनः सब सम्मिलित होकर, फिर भी राधा-कृष्ण के उन-उन चरणचिह्नों को ही लक्ष्य बनाकर, चलती हुई वे सब गोपियाँ, तदनन्तर बहुत दूरीपर रसिकशेखर श्रीकृष्ण के, भूमि के वक्षःस्थलरूप पुलिन में, तीक्ष्ण वेग से रहित गमन को न देखकर, विचार करने लग गई । (**कथंभूते भूरसि—रूप्यसलिलेनेव यत्सेचनं तेन यत् कं सुखं तेन आसेचनकायमाने, "तदासेचनकं तृप्तेर्नास्त्यन्तो यस्य दर्शनात्" इत्यमरः**) भूमि का वक्षःस्थलरूप वह पुलिन, उस समय, मानो चाँदी के जल के द्वारा किया गया जो छिड़काव, उस छिड़काव के द्वारा प्राप्त हुआ जो सुख, उस लोकोत्तर सुख के कारण आसेचनक के समान आचरण कर रहा था । अर्थात् उसके दर्शन से तृप्ति का अन्त नहीं हो रहा था, एवं चन्द्रमा की किरणों के समूह के द्वारा अतिशय मनोहर हो रहा था ॥१११॥

विचारती हुई गोपियाँ—"अरी सखियो ! देखो, यहाँपर तो, अंकुश, ध्वजा, वज्र, एवं कमल आदि के आकारोंवाले चिह्न तो नहीं दीख रहे हैं । अहो ! केवल अंगुलीदलों के अग्रभाग का चिह्न ही दिखाई दे रहा है । इससे तो हम, यही समझती हैं कि, प्रियतम ने यहाँपर दोनों एड़ियों को उठाकर, चरणों के अग्रभाग को ही धरतीपर धरकर, अपनी भुजामण्डली को ऊपर की ओर उठाकर, शाखा के अग्रभाग को झुकाकर, अपनी प्रियतमा के लिये पुष्प चुने हैं" ॥११२॥

इस प्रकार विचारकर, पुनः उन्हीं चरणचिह्नों का अनुसरण करती हुई, निर्विघ्नतापूर्वक (**उपघ्नं आश्रयम्, उपसन्नं प्राप्तवत्**) आश्रय को प्राप्त करनेवाले, किसी दूसरे प्रकार के चिह्न को देखकर, विचार करने लगीं—॥११३॥

"अहो ! देखो, देखो । कर्पूर के समान कोमल बालुकामय मार्ग में, दोनों बगल में रखे हुए श्रीकृष्ण के दोनों चरणों का ही चिह्न दिखाई दे रहा है, एवं श्रीकृष्ण के ही पतले-से कटिवस्त्र का सुमनोहर चिह्न दीख रहा है, किन्तु, उस राधिका का कुछ भी चिह्न यहाँपर नहीं दीखता है । इससे यह

तत्रैव क्वचन दृष्टिं निक्षिप्य, 'अहो चित्रम्—

पादाघातेन तस्या रसकुतुकहठात् किङ्किरातं पुरस्तात्
तत्कालादप्यकाले कुसुमभरभृतं केसरं चाऽऽस्यमद्यैः ।
द्रष्टुं जातेऽभिलाषेऽनुनयविनयतः कारिते तत्प्रयोगे
सद्यस्तत्तत्प्रसूनाऽवचयनरभसात् तं च तं चारुऽऽरोह ॥११५॥

पश्यत किङ्किरातस्य मूले नवपल्लवोद्गम इव तत्पादयावकाङ्कः, केसरस्य च रस्यचमत्कारकारीणि कुसुमान्यपि परिहरतामलीनां सन्निपातः, मूल एव यत्र तस्या मुखमदिरागण्डूषनिक्षेपः, अनयोरशोषेणैव लक्ष्यते तयोः सविधवर्तिता, तेनैवाऽत्र तौ विचिन्म' इति तथा विचिक्युः ॥११६॥

**श्रीराधिकानिकटतोऽपि श्रीकृष्णस्यान्तर्धानम्**

अथ यामादाय दायलब्धं धनमिव तिरोबभूव, तया सह स हरिरतिरतिराग-

---

प्रतीत होता है कि, निःशङ्क होकर राधिका को, अपनी गोद में बैठाते हुए श्रीकृष्ण ने, यहाँपर बैठकर, पुष्पों के द्वारा, राधिका की वेणि के गूँथने का कार्य किया है ॥११४॥

उसी स्थानपर, किसी दूसरी ओर दृष्टिपात करके बोलीं—"अहो आश्चर्य की बात है। देखो, श्रीकृष्ण के मन में, राधिका के चरणों के आघात से, पुष्पित होने के समय से भिन्न समय में भी, पुष्पों के भार से भरे हुए 'किंकिरात' (अशोक) को, एवं राधिका के मुख के गण्डूषमय मद्यों के द्वारा, पुष्पों के भार से भरे हुए 'केसर' (मौलसिरी) को, सामने ही देखने के लिये, रसमय कौतुक के हठ से ही, जब अभिलाषा उत्पन्न हो गई, एवं अनुनय-विनयपूर्वक राधिका के द्वारा, पादाघातादिरूप वह प्रयोग, जब करवा दिया गया, तब श्रीकृष्ण, तत्काल उस-उस वृक्ष के, अर्थात् अशोक एवं मौलसिरी के वृक्ष के पुष्प चुनने के हर्षमय वेग से, उस-उस वृक्षपर, अर्थात् अशोकपर एवं मौलसिरीपर अवश्य चढ़े हैं। [कवियों के नियम में, यह बात प्रसिद्ध है कि, (**पादाघातादशोकं विकसति बकुलं योषितामास्यमद्यैः । 'साहित्यदर्पण' ७।१९**) स्त्रियों के चरणों के आघात से, अशोक वृक्ष, विकसित हो जाता है; एवं स्त्रियों के मुख के मद्यों के द्वारा, 'बकुल' (मौलसिरी) विकसित हो जाता है] ॥११५॥

"अरी देखो, अशोक वृक्ष के मूल में, राधिका के चरणों की महावर का जो चिह्न है, वह, नवीन पल्लव के उद्गम के समान प्रतीत हो रहा है, एवं मौलसिरी के आस्वादनीय एवं चमत्कारकारक पुष्पों को भी छोड़नेवाले भ्रमरों का पड़ाव भी, मौलसिरी के उस मूलभाग में ही है कि, जहाँपर राधिका के मुख की मदिरा को कुल्ली का पड़ाव है। अर्थात् भ्रमरगण मौलसिरी के आश्चर्यमय पुष्पों को छोड़कर, वहाँ गिर रहे हैं कि, जहाँपर मौलसिरी के मूल में राधिका ने कुल्ला किया है, राधिका के मुख की सुगन्धि, पुष्पों से भी अधिक आकर्षक है। (**अनयोर्यावकरस-मुखमदगण्डूषयोरशोषेण अविलम्बभवत्वाद-शुष्कत्वेन सविधवर्तिता तन्निकट एव स्थितिः**) इसलिये महावर के एवं मुख की मदिरा की कुल्ली के, न सूखने के कारण, राधा-कृष्ण की स्थिति, इन वृक्षों के आसपास ही प्रतीत हो रही है। इसलिये हम सब, उन दोनों को यहींपर ढूँढ़ती हैं, इस प्रकार कहकर, वे, उसी प्रकार वहींपर ढूँढ़ने लग गईं" ॥११६॥

**श्रीराधिका के निकट से भी श्रीकृष्ण का अन्तर्धान**

इधर श्रीकृष्ण, दायभाग में मिले हुए धन की तरह, जिस राधिका को लेकर छिप गये थे, उसी

परभागोऽपरभागोत्तमाय 'कामी दीनः, स्त्री च दुरात्मा, नाहं कामित्वेऽपि दीनो लीलाकामित्वात्, नैता अपि सामान्यस्त्रीवत्, मदङ्गसङ्गमङ्गलवत्त्वात्, तेन मद्व्यतिरिक्तः कामी दीन एव, एतद्व्यतिरिक्ताः स्त्रियो दुरात्मानः' इति कामिनां दैन्यं स्त्रीणां च दुरात्मतां दर्शयन् 'आत्मतुल्यास्वारमते' इति आत्मारामोऽखण्डप्रणयः सन् रेमे ॥११७॥

अथ सा परमकोमलहृदया हृदयालुतमानामग्रणीः शुभगानां सुभगानां सुचिरदुरापताका पताकेव केवलमात्मनिष्ठया रतनिष्ठयाऽरतमानसा विचारयामास ॥११८॥

'मय्येकस्यामतिशयरतिः प्राणनाथो मदाल्य-
स्ता विच्छेदादहह दधते हा कथं प्राणयोगम् ।

---

राधिका के साथ, (अतिशयो रतौ रागस्तेनैव परभाग उत्कर्षो यस्य सः । अपरभागोत्तमाय अपरमपि भागोत्तमं उत्कृष्टं रतिभागं लब्धुं तया सह रेमे) रति में अतिशय राग के उत्कर्ष से युक्त होकर, और दूसरे उत्कृष्ट रति के भाग की प्राप्ति के लिये रमण करते रहे। इसी प्रसङ्ग में (रेमे तया स्वात्मरत आत्मारामोऽप्यखण्डितः । कामिनां दर्शयन् दैन्यं स्त्रीणां चैव दुरात्मताम् ॥ (भा० १०।३०।३५) श्रीमद्भागवत के इस श्लोक की दूसरी विरुद्ध-व्याख्या को दूर करने के लिये, ग्रन्थकार स्वयं व्याख्या करते हैं, यथा— "कामी-व्यक्ति, दीन होता है"; एवं "साधारण-स्त्री, दुरात्मा होती है" किन्तु मैं तो, कामी होकर भी, दीन नहीं हूँ। क्योंकि मैं, भक्तजन मनोरञ्जनार्थ करी जानेवाली लीलाओं की ही कामनावाला हूँ, अर्थात् साधारण काम की कामनावाला नहीं हूँ; तथा ये गोपियाँ भी, सामान्य-स्त्रियों की तरह दुरात्म-भाव से युक्त नहीं हैं। क्योंकि ये तो, मेरे अङ्ग के सम्बन्ध से परममङ्गलमय भाव से युक्त हैं। इसलिये मेरे से भिन्न, कामी-व्यक्ति ही दीन है; तथा इन गोपियों से व्यतिरिक्त स्त्रियाँ ही दुरात्मा हैं। अर्थात् भगवान् के साथ भक्तिमय सम्बन्ध न रखनेवाली स्त्रियाँ ही दुरात्मा हैं। भगवान् से भक्तिमय नाता रखनेवाली स्त्रियाँ तो, स्वात्मा ही हैं।" इस प्रकार श्रीकृष्ण, कामियों की दीनता, एवं स्त्रियों की दुरात्मता को दिखाते हुए, अपने समान शील-स्वभाववाली दिव्य अङ्गनाओं में ही विशेष रमण करते हैं। अतएव, आत्माराम होकर, एवं अखण्ड प्रणयवाले होकर, उन्होंने, श्रीराधिका के साथ रमण किया ॥११७॥

उसके बाद परमकोमल हृदयवाली, अतिशय सुशीलतावालियों में अग्रगण्य, (शुभं मङ्गलं गच्छन्ति प्राप्नुवन्तीति तासां शुभगानाम् । सुभगानां सौभाग्यवतीनामपि सुचिरा दुरापता दुर्लभता यस्याः सा 'कप् समासान्तः' पताका वैजयन्तीरूपा । आत्मनिष्ठया आत्मवर्तिन्या रतनिष्ठया सुरतनिष्ठया अरतं न सम्यक् मुदितं मानसं यस्याः सा । स्वप्राण-तुल्यासु सखीषु तादृशविलासाऽलाभभावनया इत्यर्थः) एवं मङ्गल को प्राप्त करनेवाली तथा सौभाग्यवती स्त्रियों के लिये भी, बहुत समय की दुर्लभता से युक्त पताका के समान, और केवल अपने में ही रहनेवाली सुरत की निष्ठा से जिसका मन, भली प्रकार प्रसन्न नहीं है, अर्थात् अपने प्राणों के समान प्यारी ललिता, विशाखा, श्यामा आदि सखियों के लिये, अपने समान विलास-सुख की अप्राप्ति की भावना से, जिसका चित्त प्रसन्न नहीं है, वे श्रीमती राधिका, अपने मन में विचार करने लगीं—॥११८॥

"हाय ! मेरे प्राणनाथ श्यामसुन्दर, केवल मुझ अकेली में ही अतिशय रति करते हैं, अन्य सखियों में नहीं। अतः, उनके विरह से, हाय ! ललिता-विशाखा आदि मेरी सखियाँ, अपने प्राणों के सम्बन्ध को किस प्रकार धारण कर रही हैं ? इसलिये मैं, प्राणनाथ के आगे, कुछ कुटिलता अवश्य करूँ

तस्माद् वाम्यं किमपि करवै येन नेतो विदूरं
गच्छेदेष क्रमत इह तास्ताश्च सर्वा मिलन्ति ॥'११९॥

इति विचार्य चाऽऽर्यचरिता निजगाद,—"हन्त निरुपमप्रणयरसाऽकूपार ! पारये नाऽहं गन्तुमपरम्, परं हि मे श्रमवैकल्यं जातम्, चलनसामग्री न दृश्यते, कथमहं यामि, यामिनीयमायामिनी भवति, रसिक ! सिकतास्वमूषु क्षणमिहोपविश्यताम् ॥'१२०॥

इत्युक्तः स च सचमत्कारमिव तस्यास्तदिदमुदितं दितं कुर्वाणो बाणोपममिव बहिर्मत्वा तस्याः सहजमप्यमदं तु दन्तुरं समदमिव बहिर्जानन्, अन्तस्तु 'स्वायत्तकान्तायाः कान्तायाः समुचितमेव मदं मदन्तरं प्रमदयन्तमेतमेतस्यामपि तिरोधाने तीर्थं करोमि' इति विचारयन् बहिर्मदाऽपनोद-विनोद-विशेषदारुणभावोऽरुणभा-बोधितकमलनयनो नयनोदकं किमपि जगाद ॥१२१॥

'चलनसामग्री यदि न दृश्यते, तदा मदीयमिममंसमंसल-लावण्यलक्ष्मीकं

---

कि, जिससे ये प्राणनाथ, यहाँ से कुछ दूर न जा सकें। ऐसा करने से, वे-वे सभी प्रकार की सखियाँ, क्रम से सम्मिलित हो जायँगी। भावार्थ यह है कि, मेरे इस सौभाग्य-सुख को, यदि मेरी सखियाँ, अपने नेत्रों से स्वयं देख लें, तभी यह सफल हो सकता है, एवं उनको सुख भी मिल सकता है। क्योंकि वे तो, मेरे सुख में ही सुखी रहती हैं। और उन सखियों में भी, यदि मेरे जैसा विलास, सिद्ध हो जाय, तो मुझको भी, तभी सुख हो सकता है, अन्यथा नहीं। क्योंकि मैं भी, अपनी सखियों के सुख में ही प्रसन्न रहती हूँ। अतः अब तो मुझे, अपनी सखियों का विरह ही सता रहा है" ॥११९॥

श्रेष्ठ चरित्रवाली राधिका, इस प्रकार विचारकर, प्राणनाथ के प्रति बोली—"हे निरुपम प्रेमरस के सागर ! बस, मैं इससे आगे, और नहीं चल सकती हूँ। क्योंकि, मेरे श्रम की विकलता, भारी हो गई है। चलने की दूसरी कोई सामग्री भी दिखाई नहीं दे रही है। अतः, मैं कैसे चलूँ ? और यह रात्रि भी, बढ़ती ही जा रही है। इसलिये हे रसिकवर ! यहाँपर क्षणभर, इन बालुकाओं के ऊपर ही, विराजमान हो जाइये" ॥१२०॥

इस प्रकार कहे हुए, वे रसिकशेखर, राधिका के उस वचन को, मानो चमत्कारपूर्वक खण्डित करते हुए, बाहर से तो बाण के समान मानकर, एवं स्वाभाविक गर्व से रहित भी, राधिका के वचन को मद से युक्त, अतएव बाहर से ऊँचा-नीचा जानकर, भीतर से तो, इस स्वाधीनभर्तृकारूप हमारी कान्ता का जो मद है, वह उचित ही है, एवं मेरे अन्तःकरण को भी प्रसन्न कर रहा है। अतः, इसी बनावटी मद को भी, इसके निकट से भी अन्तर्धान होने के विषय में (**तीर्थं उपायं "तीर्थं शास्त्राऽध्वरक्षेत्रोपाय-नारीरजःसु च" इति मेदिनी**) 'तीर्थ', अर्थात् उपाय बनाता हूँ, इस प्रकार विचार करते हुए, बाहर से गर्व-खण्डनरूप विनोदविशेष से, कठोर भाव से युक्त होकर, अरुणकान्ति के द्वारा तत्त्व-बात को बतानेवाले नेत्रकमलों से युक्त होकर, नीति का खण्डन करनेवाला कुछ बचन बोले—॥१२१॥

"हे प्रिये ! आपके चलने के लिये यदि कोई सामग्री नहीं दीखती है तो, (**अंसला प्रबला लावण्य-लक्ष्मीर्यत्र तम्। "बलवान् मांसलोंऽसलः" इत्यमरः**) प्रबल लावण्य की शोभा से युक्त, मेरे इस कन्धे को चढ़कर कृतार्थ कर दीजिये, अर्थात् मेरे कन्धे को ही चलने की सामग्री बना लीजिये।" श्रीकृष्ण, इस

**कृतार्थीकुरुष्वारोहेण' इति वदन् दृश्यमान एव तत्रैव वर्तमान एव तदक्षिगोचरतां विजहौ ।।१२२।।**

**प्रियतमविरहे श्रीराधिकायाश्चेष्टा**

**तस्यास्तु तदा तदन्तर्धाने सति सा वाग्वैदग्धी सुखाऽवगाहकृते वसुधासुधातरङ्गिणी**

---

प्रकार कहते-कहते, दिखाई देते-देते, वहींपर वर्तमान होकर भी, श्रीराधिका की आँखों से ओझल हो गये, अर्थात् वहींपर अन्तर्हित हो गये । [चतुरशिरोमणि श्रीकृष्ण ने, उस समय अपने मन में, यह विचार किया कि, यदि मैं, राधिका के मत का अनुरोध करके, इसके साथ इस बालुकापर ही बैठा रहूँ, तब तो, इस राधिका की सखियों के साथ ही सम्मिलित होकर, चन्द्रावली आदि के भी सम्मिलित हो जानेपर, हर्ष, गर्व, रोष, ईर्षा, असूया, मान आदि अनिवार्य भावरूप सेना का पराक्रम, 'सहसा' (अचानक) समाधान करना कठिन हो जायगा । यदि कोई कहे कि, समाधान भले ही मत हो; किन्तु, राधिका के सौभाग्य का गर्वरूप पर्वत ही, सब का चूर्ण कर देगा । यह बात ठीक है, तथापि आगे प्रारम्भ की जानेवाली महा-रासलीला, सबकी एकमति के बिना, सिद्ध नहीं हो सकेगी । और यदि मैं, राधिका के साथ, विहार करता हुआ अकेला ही, पर्यटन करता रहूँ तो, उस समय भी, अपनी सखियों की विरह-वेदना से, आतुर हुई इस राधिका में, कुछ सरसता नहीं प्राप्त हो सकेगी । और उन सखियों की विरहानल की ज्वाला भी, बहुत देरतक रखनी योग्य नहीं है । क्योंकि, ऐसा करने से तो, उनके ऊपर 'दशमीदशा' (मृत्यु) का प्रादुर्भाव संभव हो सकता है । इसलिये राधिका के निकट से भी अन्तर्हित होकर, राधिका के संभोगरस के चमत्कार की तरह 'विप्रलम्भ' (वियोग)रस के चमत्कार को भी, सम्मिलित हुई उन सब गोपियों को, सब ओर से विलक्षण अनुभावों के साक्षात्कार के द्वारा अनुभव कराकर, एवं उन सभी गोपियों के मुखों के द्वारा, राधिका के प्रेम की स्तुति असमोर्ध्वरूप से करवाकर, एवं उन सब गोपियों से मिली हुई, राधिका का विचित्र विलाप, अपने कानों से सुनकर, उसी विलाप के द्वारा उत्पन्न हुई कृपा से, मैं, सरस हृदयवाला होकर, अपनी कठोरता को धारण करने में, असमर्थ होकर, फिर अचानक की हुई अपने दर्शनामृत की वृष्टि के द्वारा, सभी को भली प्रकार जीवित बनाकर, पश्चात् राधिका के तथा उन सब गोपियों के उत्ताल तरङ्गवाले विविध भावरूप अमृतमय सिन्धु में गोता लगाकर, स्वयं भी, कृतार्थ होकर, पश्चात् मेरी विरहरूप महती विपत्ति से उत्तीर्ण होने से, मानो पुनः नवीन जीवन प्राप्त करनेवाली; अतएव, परस्पर की प्रतिकूलता को छोड़नेवाली, अतएव, एक-सी मति को प्राप्त करनेवाली, समस्त गोपियों के मण्डल के द्वारा, महारास का सम्पादन करूँगा ।" इस प्रसङ्ग में **(तदालोके कदाप्यस्य नाऽन्यासङ्गः स्मृतिं व्रजेत् । श्रीउज्ज्वलनीलमणौ, नायकभेद २६)** "राधिका के दर्शन करते समय, श्रीकृष्ण के हृदय में, दूसरी नायिका की आसक्ति, स्मृति में भी नहीं आती" 'श्रीउज्ज्वलनीलमणिः' ग्रन्थ की इस उक्ति के अनुसार, श्रीराधिका के सङ्ग में बैठे हुए, श्रीकृष्ण के मन में, यद्यपि पूर्वोक्त प्रकार का विचार भी संभव नहीं है, तथापि रासलीला की सिद्धि के लिये, उनकी लीलाशक्ति के द्वारा किया गया भी पूर्वोक्त विचार, श्रीकृष्ण में उपचाररूप से स्थापित हो गया । तब ऐसी स्थिति में, श्रीकृष्ण का तो यह विचार हुआ कि, "यह श्रीराधिका, बनावटी अहङ्कार को ही, मेरे सामने रख रही है, तो मैं भी, बनावटीरूप से ही, हास्यरूप में अन्तर्धान करता हूँ ।" उसके बाद सभी गोपियों के सम्मेलनरूप विघ्न के आ जानेपर, क्या कौतुक होता है; उसको देखूँगा] ।।१२२।।

**प्रियतम के विरह में श्रीराधिका की चेष्टा**

उस समय श्रीकृष्ण के अन्तर्धान हो जानेपर, श्रीराधिका के लिये **"सिचयमुदञ्चय हृदयादलम्,**

विषतरङ्गिणीत्वमागतेव अनुलेपनार्थमानीतं सुगन्धसारगन्धसारपङ्कं ज्वलदङ्गारतामिव समुपगतं नयनभूषणार्थमाहृतं सिद्धकज्जलं कज्जलं विषदूषितमिव सम्पन्नम् ॥१२३॥

कण्ठाभरणीकर्तुमुपहृतो मुक्ताहारो भोगीव लेलिहानतामाससाद, मुखसारस्यकारण-मास्वादितं नागवल्लीदलं नागवल्लीदलं बभूव, अङ्गभूषणाय भूषणाऽऽयतनता तत्कालकाल-कूटकूटकौटिल्यायितेव यदि समजनि, तदा सगद्गद-गदनरोचिषा गलदुष्मसकज्जल-जलधारया मसीमलीमसीभूत-सूत्रनिपातलेखयेव खरतरसन्तापकरपत्रकरणकविदारण-विदा रणरणकसूत्रधारेण टङ्किता तदुरःस्थली समजनि ॥१२४॥

ततश्च मुक्तकण्ठं सा विललाप—

'हा नाथ ! हा रमण ! हा प्रणयैकसिन्धो !, क्वासि प्रिय ! प्रकटय स्वविलोकनं मे ।
जानामि यद्यपि भवन्तमिहैव सन्तं, दूरे दृशोरिति तथाप्यसुभिर्दुनोमि ॥'१२५॥

---

विलिखाम्यद्भुतमकराकल्पम्", "हे राधिके ! अपने वक्षःस्थल से तनिक वस्त्र को दूर कर लीजिये । मैं, तुम्हारे वक्षःस्थलपर मकरी की रचना करता हूँ" इत्यादि रूपवाली श्रीकृष्ण की वाणी की जो चतुराई, सुखपूर्वक गोता लगाने के लिये, पृथ्वी में भी, अमृतमयी नदी थी । वही चतुराई, श्रीकृष्ण के अन्तर्धान हो जानेपर, स्मरण करते ही, मानो विषमयी नदी के भाव को प्राप्त हो गयी । स्वाधीनभर्तृका के नाते, श्रीकृष्ण के द्वारा, अपने कुचों के अनुलेपन के लिये, स्वयं लाया हुआ, सुगन्धरूप सारांश से युक्त 'गन्धसार' (मलयगिरि का चन्दन) का जो पङ्क था, वह, मानो जलते हुए अङ्गार के भाव को ही प्राप्त हो गया । एवं नेत्रों को सुशोभित करने के लिये, लाया हुआ जो सिद्धकज्जल था, वह भी, मानो विष के द्वारा दूषित बुरे जल की तरह सम्पन्न हो गया ॥१२३॥

एवं कण्ठ का आभरण बनाने के लिये, श्रीकृष्ण के द्वारा लाया गया, जो मोतियों का हार था, वह भी, सर्प की तरह चाटनेवाला बन गया । आस्वादन करनेपर, मुख की सरसता का कारणरूप जो 'नागवल्लीदल' (पान का पत्र) था, वह भी, 'नागवल्लीदल' (विषलता का पत्र) ही बन गया । तथा अङ्गों को विभूषित करने के लिये, भूषणों की जो तत्परता है, वह भी, मानो तत्काल भयङ्कर विष के ढेर की कुटिलता ही जब बन गयी, तब गद्गदतापूर्वक बोलने की कान्ति से युक्त गिरती हुई गरम एवं कज्जल से युक्त जल की धारा के द्वारा, मानो काली स्याही के द्वारा, अत्यन्त मलिन हुए सूत्र (डोरा) के गिराने से बनी हुई रेखा के द्वारा (**खरतरः सन्ताप एव करपत्रं क्रकचास्त्रं तत्करणकं विदारणं वेत्ति जानातीति स तथा तेन, रणरणकं कान्तवियोगचिन्ताविशेषस्तदेव सूत्रधारस्तक्षा 'बढई' इति ख्यातस्तेन**) अत्यन्त तीक्ष्ण आरा के द्वारा, 'विदारण' (चीरने) को जाननेवाले, एवं अपने प्रियतम के वियोग की चिन्ताविशेष-रूप बढ़ई के द्वारा, श्रीराधिका का वक्षःस्थल विदीर्ण हो गया; अर्थात् प्रियाजी गद्गद कण्ठ हो, नेत्रों से गरम-गरम आँसू बहाने लगीं । आँसुओं की धारा, वक्षःस्थलपर आती हुई, ऐसी मालूम पड़ती थी, मानो लकड़ी चीरनेवाले बढ़ई की तरह, प्रियतम के वियोग की चिन्ता-विशेषरूप बढ़ई ने, उनके वक्षःस्थल को विदीर्ण करने के लिये, काली स्याही से रँगे हुए डोरा के द्वारा, दो लकीर ही खींच दी हों ॥१२४॥

उसके बाद तो श्रीमती राधिका, मुक्तकण्ठ से (गला फाड़कर) विलाप करने लगीं—'हा नाथ ! हा रमण ! हा प्रेम के एकमात्र सिन्धो ! आप कहाँ हो ? हे प्रियतम ! अपना दर्शन, मेरे सामने प्रगट

'यावन्न जीवितमिदं बहिरेति लोलं, तावद् विमुच्य रुषमक्षिपथं प्रयाहि ।
नो चेदजीवितमिदं वपुरस्मदीयं, वोढासि सत्यमहहांसतटेन सत्यम् ॥१२६॥

नैवाऽपराद्धमिह किञ्चन गर्वहेतो-,र्नैवोदितं वच इदं रुषितोऽसि येन ।
तासां समागमनमूलविलम्बहेतो-,र्नो पारये चलितुमित्यवदं न गर्वात् ॥१२७॥

आगत्य ताभिरिह हन्त विपद्दशेयं, नो दृश्यते सुभग ! यावदहो प्रियायाः ।
तावद् विभावय विभो ! वदनेन्दुबिम्बं, नो गर्ह्यते प्रणयिता तव यावदाभिः ॥१२८॥

---

कर दीजिये । हाँ, यद्यपि मैं जानती हूँ कि, आप यहींपर छिपकर विद्यमान हो, तथापि मेरे नेत्रों से दूर हो, इसीलिये प्राणों से दुःख पा रही हूँ ॥१२५॥

"हे नाथ ! मेरा यह चञ्चल जीवन, जबतक देह से बाहर नहीं जाता है, तबतक अपने बनावटी क्रोध को भी छोड़कर, मेरे नेत्रों के मार्ग में आ जाइये । यदि कहो कि, तुम्हारा जीवन, यदि देह से बाहर निकलता है तो, भले ही निकल जाय । उससे मेरी क्या हानि ? तो इसके उत्तर में, मैं कहती हूँ कि, आप ऐसा न कहो । क्योंकि, आप भी, मेरे में परमप्रेम रखते हो, इस बात का मैं स्वयं अनुभव कर चुकी हूँ; अतः, मेरे वियोग से, आपको भी महान् दुःख होगा । अतः आप, मुझे यदि दर्शन न दोगे तो, प्राणों से रहित, इस मेरे शरीर को, हाय ! अपने कन्धे के द्वारा, वन-वन में ढोते फिरोगे; यह बात, सत्य है; ध्रुवसत्य है ॥१२६॥

"यदि कहो कि, मेरे अन्तर्धान का कारण तो, "मैं, अब चल नहीं सकती हूँ" इस प्रकार के गर्व-भरे वचन से तुम ही बन गई हो । इसमें मेरा क्या दोष है ? तो इसके उत्तर में, मैं कहती हूँ कि, मैंने, यहाँपर गर्व के कारण कुछ भी अपराध नहीं किया है, और आप, मेरे जिस वचन से रुष्ट हो गये हो, वही यह वचन भी, मैंने किसी गर्व से नहीं कहा है । और "मैं, अब चल नहीं सकती हूँ" यह वचन भी, मैंने, उन सब सखियों के आ जाने के मूलरूप विलम्ब करने के कारण से ही कहा है, किसी प्रकार अहङ्कार से नहीं ॥१२७॥

"किंच आप महारसिकेन्द्र हो, अतएव प्रेम की परिपाटी के ज्ञाता हो, इतनेपर भी, आपने बिना विचारे ही, यह अन्तर्धानरूप जो कार्य कर दिया है, वह भी लोक में प्रगट नहीं होना चाहिये । क्योंकि, उस कार्य के प्रगट होनेपर तो, आपका अपयश ही हो जायगा, वही मेरे लिये असह्य कष्ट हो जायगा । इसलिये तत्काल प्रत्यक्ष होकर, उसका समाधान कर दीजिये । इसी भाव को दिखाती हुई प्रियाजी बोलीं—"हे श्यामसुन्दर ! मैं, तुम्हारी प्रियतमा हूँ । मेरे सौभाग्य को भी तुम्हीं ने बढ़ाया है । इसलिये हाय ! यहाँपर आ कर, मेरी प्रिय-सखियाँ जबतक मेरी इस विपत्तिमयी दशा को नहीं देख पाती हैं, तभी-तक हे विभो ! अपने मुखचन्द्र के बिम्ब को दिखा दीजिये । क्योंकि, मेरी प्राणप्यारी सखियाँ, यदि मेरी इस प्रकार की दशा देखेंगी तो, वे भी, शोक से प्राणों को त्याग देंगी । अतः, उनकी भी हत्या, मत कीजिये; यह भाव है । और वे सखियाँ, जबतक आपके प्रेम की निन्दा नहीं करती हैं, उससे पहले ही प्रगट हो जाइये । अन्यथा, आपके प्रेम की निन्दा हो जानेपर तो, उसके समाधान के लिये, मेरी वाणी का अवसर भी नहीं है ॥१२८॥

**एकाकिनीमिह वने किमहो विहातुं, हा हन्त साहसमिदं भवता व्यधायि ।
अन्योन्यसङ्गसुखतः किल ता न तादृक्, खिद्यन्ति याति विरतिं कथितो हि वाष्पः॥१२९**

**धिग् यामिनीं न रमते यदि यामिनीशो, धिक् पद्मिनीं यदि न पश्यति पद्मिनीशः ।
धिग् जीवितं यदवहेलति जीवितेशो, भुक्तः प्रियेण हि गुणो गुणतामुपैति ॥'१३०॥**

**इति मनसि सरसमसृणताऽनाविले बिलेशयमिव प्रविष्टं तत्कालोदयितदयितवियोग-खेदं खे दंदह्यमाननिदाघनिदाघधामानमिव समुत्तपन्तं तमसहमाना सह मानाभियोगेन नश्यदवस्थावस्थानम्लानचेतना तनावुपचितयातना तत्क्षणमसमयसुहृदेव गुरुतरमूर्च्छया मूर्च्छया व्यानशे ॥१३१॥**

---

"यदि कहो कि, जिस प्रकार वे गोपियाँ त्याग दीं, उसी प्रकार एक-सा धर्म दिखाने के लिये, तुम भी त्याग दी हो। तो इसके उत्तर में, मैं कहती हूँ कि, "हाय ! मुझको इस वन में अकेली छोड़ने के लिये, आपने यह महान् साहस का विधान क्यों किया ? अर्थात् इस प्रकार के छोड़ने की अपेक्षा तो, उन गोपियों के साथ ही, मेरा छोड़ देना अच्छा रहता। तात्पर्य—उनका छोड़ना तो, केवल दुःख देनेमात्र के लिये ही था, एवं मेरा छोड़ना तो, मानो मेरे वध के लिये ही है। क्योंकि **"न दुःखं पञ्चभिः सह"** "पाँच व्यक्तियों के साथ में रहने से, कोई दुःख नहीं होता" इस नीति के अनुसार, वे गोपियाँ तो, परस्पर के सङ्ग के सुख के कारण, उस प्रकार से खेद नहीं पा रही हैं कि, जिस प्रकार मैं, अकेली दुःख पा रही हूँ। कारण, कहा हुआ 'अश्रुप्रवाह', अर्थात् दुःख, समाप्त हो जाता है। तात्पर्य—आपस में कहने-सुनने से, आपस में सान्त्वना मिल जाती है ॥१२९॥

"यदि कहो कि, सौन्दर्य, माधुर्य, धैर्य, गाम्भीर्य आदि अखिल गुणों के आधारस्वरूप, अपने शरीर को अचानक क्यों छोड़ना चाहती हो ? तो इसके उत्तर में, मैं कहती हूँ कि, जिस रात्रि के साथ, रात्रिपति चन्द्रमा, यदि रमण नहीं करता तो, उस रात्रि को धिक्कार है। एवं जिस कमलिनी को, कमलिनीपति सूर्य, आँख उठाकर नहीं देखता तो, उस कमलिनी को धिक्कार है। तथा जिस जीवन की अवहेलना, जीवननाथ करते हैं तो, उस जीवन को भी धिक्कार है। क्योंकि, प्रियतम के द्वारा भोगा हुआ गुण ही, गुण के भाव को प्राप्त करता है। तात्पर्य—प्रियतम के भोगे बिना, जिस प्रकार समस्त गुण, निष्फल हैं; उसी प्रकार उन गुणों का आधार, यह शरीर भी, निष्फल ही है। अतएव, इसको छोड़ना चाहती हूँ" ॥१३०॥

इस प्रकार सरसता एवं कोमलता के द्वारा, दोषरहित राधिका के हृदय में, तत्काल उत्पन्न हुआ प्रियतम का वियोगरूप खेद, सर्प की तरह प्रविष्ट हो गया; और वह खेद, बुरी तरह जलानेवाले ग्रीष्मकालीन सूर्य की तरह, विशेष सन्तप्त करने लग गया। उस खेद को न सहती हुई, राधिका की चेतना, 'मान', अर्थात् श्रीकृष्ण के अभिप्राय का ज्ञान, उस प्रकार के ज्ञान में जो 'अभियोग', अर्थात् उद्यम, उस उद्यम के सहित उपस्थित हुई जो 'नश्यदवस्था', अर्थात् दशमी-दशा, उस दशा के अवस्थान से, अर्थात् निकटवर्ती होने से, मलिन हो गई थी। अतएव उनके शरीर में तीव्र वेदना बढ़ गई थी। **(तत्क्षणं राधिका असमयसुहृदा इव मूर्च्छया व्यानशे आवियत, कथंभूतया मूर्च्छया—गुरुतरा मूर्च्छा विस्तारो यस्यास्तया। 'मूर्च्छा मोहसमुच्छ्राययोः' इति धातुः)** उसके बाद तो वह राधिका, तत्काल

ततश्च, प्रेमप्रवादभयतो जनलज्जया च, श्वासोऽपि नो बहिरियाय सरोरुहाक्ष्याः ।
म्लाना मृणाललतिकेव तनूरमुष्या, हा हन्त हन्त सिकतापतिता बभूव ।।१३२।।

ततश्च, वल्यः पुष्परसैः सहैव सिषिचुर्भृङ्ग्यो भृशं वीजया-
ञ्चक्रुः पक्षविधूननैः खगघटा हा हेति नादं व्यधुः ।
सारङ्ग्यो गलदश्रुकातरदृशः साशङ्कमावव्रिरे
वन्यैरेव समादधे परिजनैः कालोचितं सेवनम् ।।१३३।।

किञ्च, स्वच्छायैव सरोजिनी-दलमयी शय्येव तस्या अभूत्
ज्योत्स्नैवाऽजनि गन्धसार-सलिलाऽऽसेकः शरीरोपरि ।
बाहू एव मृणालवल्लिवलयस्तस्या वियोगज्वरे
मूर्च्छैवाऽभवदुत्तमा प्रियसखी दुःखाऽनुभूतिच्छिदे ।।१३४।।

---

असमय में मित्रता करनेवाली सखी की तरह, अतिशय विस्तारवाली मूर्च्छा के द्वारा घिर गयी, अर्थात् मूर्च्छित हो गयी ।।१३१।।

उसके बाद, कमलनयनी राधिका का श्वास, बाहर नहीं निकल रहा था; किन्तु, भीतर ही कुछ चल रहा था । उसमें दो कारण हैं । एक तो लोकलज्जा, और दूसरा प्रेम की प्रसिद्धि से भय । अर्थात् श्वास, यदि बाहर भी चलता तो, "अहो ! यह राधिका, प्रियतम के द्वारा उपेक्षित होनेपर भी जीवित है"; इस प्रकार की लोकनिन्दा से, लज्जा हो जाती । और यदि वह श्वास, भीतर भी न चले तो, "मेरे शान्त हो जानेपर, मेरे प्रियतम, मेरे वियोग की पीडा को प्राप्त हो जायँगे । उनके दुःख को न गिनकर, मैंने, अपने दुःख की असहिष्णुता के कारण, अपने प्राण छोड़ दिये" इस प्रकार की अपनी प्रेमवतीपने की भावना से, प्रेम की प्रसिद्धि से भय हो जायगा । तात्पर्य—प्रेमीजन, अपने वियोग से, प्रियतम को होनेवाली पीडा की संभावना से, अपने महान् कष्ट को सहकर भी, प्राणों को छोड़ना नहीं चाहता है । यही भावना, श्रीमती राधिका के हृदयाकाश में गूँज रही थी । उसके बाद तो, राधिका का शरीर, मलिन हुई मृणाल की लता की तरह मुरझाकर, हाय ! हाय ! पुलिन की बालुकापर गिर गया ।।१३२।।

तत्कालोचित उपचार भी, स्वयं ही प्रवृत्त हो गया । इसी भाव को बताते हुए, ग्रन्थकार कहते हैं कि, उसके बाद राधिका की मूर्च्छित अवस्था में, व्रज की लताएँ, पुष्परसों के द्वारा, एकसाथ ही सींचने लगीं । भ्रमरियाँ, अपने पंखों को हिलाकर, विशेषरूप से बीजना करने लगीं । एवं पक्षियों की घटाएँ, उनके दुःख से स्वयं दुःखी होकर, हा-हाकार करने लगीं । तथा हरिणियाँ, गिरते हुए आँसुओं से, कातर दृष्टिवाली होकर, उनको आशङ्कापूर्वक घेरने लग गईं । इस प्रकार वनवासी-सेवकों ने ही, मानो राधिका की कालोचित सेवा का समाधान कर दिया ।।१३३।।

किंच उस समय, राधिका की अपनी छाया ही, मानो कमलिनी दलमयी शय्या हो गई; तथा उनके शरीर के ऊपर, चन्द्रमा की चन्द्रिका ही, मानो चन्दनद्रव के द्वारा सींचना हो गया; और अपनी दोनों भुजाएँ ही, मानो मृणाललता के कङ्कण बन गये; एवं राधिका के वियोगरूप ज्वर में, दुःख के अनुभव को दूर करने के लिये, मानो मूर्च्छादेवी ही, उत्तम प्रिय-सखी बन गई ।।१३४।।

ततश्च, किशलयकुलैर्लोलैर्वक्षः करैरिव ताडयन्
विहगविरुतैस्तारैरार्तस्वरैरिव विक्रुशन् ।
कुसुममधुनः स्यन्दैः कुर्वन्निवाऽश्रु-विमोक्षणं
प्रियपरिजनव्रातप्रायो बभूव लतागणः ॥१३५॥

**सम्मिलितानां सर्वासां गोपीनां विलापः**

एवं तथा स्थितायामेतस्यां चरणलक्ष्मणाऽनुसारसारसारस्येन तत इतो विचिन्वत्यस्ता एव मृगनयना नयनान्तैरकस्मादेव नाऽतिदूरे तत्क्षणादेव नभसः पतितां निर्जलदां सौदामिनीमिव, गुरुतया भुवि निपतितां कौमुदीनां सारपटलीमिव, त्रैलोक्यलक्ष्म्या मुकुटकोटितो विच्युतां कनकरत्नमालामिव, धरयैव समुद्गीर्णां निजसौभाग्यकनकसम्पत्तिमिव, स्वयमुद्भिन्नां कुङ्कुमवाटिकामिव, विपिनलक्ष्म्यैवाङ्कपालीकृतां कामपि हिरण्मयीं स्थलकमलिनीमिव, कुसुमधनुषश्च्युतां चम्पकमालामिव, भुव एव गोरोचनातिलकलेखामिव, काननलक्ष्मीगृहस्य किमतैलपूरितां दीपकलिकामिव, कृतशयनां ज्वलन्तीं दिव्यौषधिलतिकामिव, तामेकाकिनीं गोचरीकृत्य, अहो किमिदम्, सैवेयं यामस्मान् विहाय विद्युतमिव जलदश्चन्द्रिकामिव चन्द्रः,प्रभामिव मणिवरो गृहीत्वाऽन्तरधाद् गोकुलराजतनयोऽनयोदयेन दारुणो दारुणोऽपि ॥१३६॥

---

राधिका की सखियों में होनेवाले, राधिका के शोक के अनुभाव का अभिनय, उस समय प्रथम, वृन्दावन की लताएँ ही दिखाने लग गयीं। यथा—तदनन्तर वृन्दावन की लताओं का समूह, अपने चञ्चल पल्लवकुलों के द्वारा, मानो हाथों के द्वारा, छाती को पीटता हुआ; एवं पक्षियों के अतिशय ऊँचे शब्दों के द्वारा, मानो आर्तनादों के द्वारा रोता हुआ; तथा पुष्पों के रसों के प्रवाहों के द्वारा, मानो आँसुओं को बहाता हुआ; प्रायः प्रिय-सेवकवर्ग ही हो गया था ॥१३५॥

**सम्मिलित हुईं सभी गोपियों का विलाप**

इस प्रकार राधिका, जब पूर्वोक्त प्रकार से मूर्च्छा अवस्था में स्थित हो गईं, तब श्रीकृष्ण के चरणचिह्नों के अनुसार, सरसतापूर्वक इधर-उधर ढूँढ़ती हुईं, मृगनयना वे ही गोपियाँ, अपने नेत्रप्रान्तों के द्वारा, अचानक निकट ही, मानो तत्काल ही, आकाश से गिरी हुई, बिना मेघ की बिजली की तरह; एवं भारी होने के कारण, भूमिपर गिरी हुई चन्द्रिका की सार की श्रेणी की तरह; एवं तीनों-लोकों की शोभा की अधिष्ठात्रीदेवी के मुकुट के अग्रभाग से गिरी हुई, मानो रत्नों से जड़ी हुई सुवर्ण की माला की तरह; एवं मानो पृथ्वी से ही निकली हुई, अपने सौभाग्य की सुवर्णमयी सम्पत्ति की तरह; मानो स्वयं उत्पन्न हुई कुंकुम की वाटिका की तरह; एवं मानो वृन्दावन की शोभा ने ही गोद में ली हुई, कोई अनिर्वचनीय सुवर्णमयी स्थल-कमलिनी की तरह; एवं मानो कामदेव के हाथ से गिरी हुई चमेली की माला की तरह; मानो भूमि की ही गोरोचना के तिलक की रेखा की तरह; मानो वृन्दावन के शोभारूप भवन की बिना तेल के ही परिपूर्ण दीपक की कलिका की तरह; तथा मानो भूतलपर शयन करनेवाली प्रज्वलित हुई दिव्य-औषधि की लता की तरह; उन अकेली राधिका को देखकर, बोलीं कि, "अहो! यह क्या आश्चर्य है? अरी सखियो! यह तो वही सखी; मालूम पड़ती है कि, जिसके उद्देश्य से हमको

**भवति चेत् सैव कथमेका खरमञ्जरी मञ्जरीकर्कशचेतसा तेनैव किमेषापि निःसहाया हा यापिता विरहवेदनाम्, किंवा चिरसुरतविहरणरणपरिश्रमेण निद्रायामस्याः स चात्रैव कुत्रापि वर्तते, नाऽस्माकं स्माऽऽकम्पमानमानसानां विरहरहस्यातङ्केन दुर्भगानां नयनविषयीभवति, अस्याः पुनः समीप एव वर्तते ॥१३७॥**

**अथवाऽस्माकमेव संसरणध्वनिमध्वनि मन्दमपि समाकर्ण्याऽपससार सारस्यहीनतया; तथा सति स तिलको रसिकानां पुरेव रे बहुमतामिमां सह सहजप्रियां किमिव नाऽनैषीत् । आहोस्विदस्या एव कमपि मदमदक्षिणतां काञ्चिदालोक्य सहजमानी मा नीतवानिमामपि सङ्गे, नाप्येवं यतो न तस्य तथेयमवैदग्धी दग्धीकृत्य विरहदवदहनेनैनामतदर्हामिकामेकान्तकठोरतया स्वयमन्तर्धास्यति ॥१३८॥**

---

छोड़कर; एवं मेघ, जिस प्रकार बिजली को लेकर; एवं चन्द्रमा, जिस प्रकार चन्द्रिका को लेकर; तथा श्रेष्ठमणि, जिस प्रकार अपनी प्रभा को साथ ही लेकर अन्तर्हित होता है, उसी प्रकार व्रजराजकुमार, जिसको साथ ही लेकर, अन्तर्हित हो गये थे। अतः वे नन्दनन्दन, इस प्रकार के पक्षपातरूप अन्याय के कारण, काष्ठ से भी कठोर मालूम पड़ते हैं" ॥१३६॥

ललिता आदि गद्गद होकर बोलीं—"यदि यह वही है, तो मञ्जरी के समान कठोर चित्तवाले प्रियतम ने, हाय ! यह अकेली निःसहाय 'खरमञ्जरी' (अपामार्ग) भी, विरह-वेदना को क्यों प्राप्त करा दी ? यह राधिका तो, अतिशय सौभाग्यशालिनी है, इसका त्याग नहीं हो सकता।" यह विचारकर, सुमङ्गला आदि सखियाँ बोलीं—"अरी सखियो ! बहुत देरतक होनेवाले सुरत-विहाररूप युद्ध के परिश्रम के कारण, इसको निद्रा आ गई होगी। अतः, निद्रित अवस्था में, इनको छोड़कर, वे श्यामसुन्दर, यहींपर कहीं निकट ही विद्यमान हैं। यदि कहो कि, वे यदि यहींपर हैं तो, हम सबके दृष्टिगोचर क्यों नहीं हो रहे हैं ? तो इसके उत्तर में, हम कहती हैं कि, हम सबका मन तो, वियोग के तत्त्व में, आतङ्क के कारण, भली प्रकार कम्पित हो रहा है, (**"रहस्तत्त्वे रतौ गुह्ये" इति मेदिनी**, एवं हम सब दुर्भाग्यवाली हैं, इसीलिये वे, हमारे दृष्टिगोचर नहीं हो रहे हैं; किन्तु इस राधिका के तो निकट ही हैं" ॥१३७॥

"यदि वे प्रियतम, राधिका के निकट ही होते तो, उनके शरीर की सुगन्धी आदि के द्वारा भी, उनका लाभ हो जाता, सो यहाँपर उनका गन्ध भी, प्रतीत नहीं हो रहा है। यह विचारकर, भद्रा आदि सखियाँ बोलीं—"अथवा, मार्ग में होनेवाली, हमारे चलने की मन्दध्वनि को भी सुनकर, श्रीकृष्ण, सरसता की हीनता के कारण, यहाँ से हट गये हैं।" उनके प्रति श्यामा आदि सखियाँ पुनः—"अरी ! देखो, यदि वे प्रियतम, हमारे आने की ध्वनि को सुनकर, यहाँ से चले गये हैं, यदि ऐसा होता तो, वे रसिकों के तिलकस्वरूप प्रियतम, पहले की तरह, विशेष माननीया एवं सहज-प्रिया इन राधिका को, अपने साथ ही क्यों नहीं ले गये ?" राधिका में कुछ दोषदृष्टि रखनेवाली, चन्द्रावली आदि बोलीं—"अथवा इस राधिका के ही, किसी अहङ्कार को, अथवा किसी प्रकार की अकुशलता को देखकर, सहजमानी वे प्रियतम, इस प्रियतमा को भी सङ्ग में नहीं ले गये, यही कारण है।" चन्द्रावली आदि के प्रति, राधिका के पक्षवाली श्यामा आदि सखियाँ पुनः बोलीं—"ऐसा कदापि नहीं है अर्थात् राधिका को अहङ्कार कभी आता नहीं, एवं अकुशलता उनमें है ही नहीं। अतः, प्रियतम इनको छोड़ नहीं सकते। क्योंकि, उन प्रियतम की, यह अकुशलता, उस प्रकार की नहीं है कि, जो विरहरूप दावानल के द्वारा, इस प्रकार दग्ध

'सैवेयं वा न भवति यतो दृश्यते नाऽत्र कृष्णः
सैवैषेति प्रतिफलति यत् तद्धि नो भ्रान्तिरेव ।
सर्वासां नो मदविहृतये माधुरी नाम देवी
काचिन्मूर्ता जयति जगतीमोहमुत्पादयन्ती ॥'१३९॥

इति निकटमुपसर्पन्त्यः पुनरपि संशेरते स्म । नाप्येवं यतः—

'म्लाना मृणालीव निपत्य वर्तते, स्पन्दो न मन्दोऽपि च लक्ष्यते ततः ।
इयं हि मूर्तिः करुणस्य किं न वा, मूर्च्छैव किंवा प्रियविप्रयोगजा ॥'

इति निकटतरमुपसर्पन्ति स्म ॥१४०॥

ततश्च तासामागमनमाकलय्य प्रसूयाऽसूयामिव सा तस्या मूर्च्छासखी तां तत्याज ॥१४१॥

गतायां तस्यां सा सुप्तप्रबुद्धेव 'हा नाथ ! क्वासि' इति कलकोमलगद्गदगदनपरा न पराऽपरविवेकवती विवर्तमानाऽऽवर्तमानास्ताः प्रति नाऽतिदूरे यदि नयने व्यापारयामास,

---

करने के अयोग्य, इस अकेली राधिका को, महान् कठोरतापूर्वक इस प्रकार दग्ध करके, स्वयं छिप जायँगे । ऐसा कदापि नहीं हो सकता" ॥१३८॥

इस प्रकार राधिका की, उस प्रकार की अवस्था के भाव में, सभी प्रकार के वितर्कों का खण्डन करनेवाली, एवं दूसरे वितर्क की सम्भावना भी न करनेवाली, श्यामा आदि सखियाँ, उस राधिका में ही, यह राधिका नहीं है, इस प्रकार का सन्देह करती हुईं, तथा सब ओर से, राधिका का ही, उत्कर्ष सिद्ध करती हुईं बोलीं—"अरी सखियो ! देखो, यह राधिका ही नहीं हैं; क्योंकि, यहाँपर कृष्ण नहीं दीख रहे हैं । कारण राधिका, श्रीकृष्ण के बिना अकेली नहीं रहती है । और "वह राधिका यही है" इस प्रकार की जो प्रतीति हो रही है, वह हमारी भ्रान्ति ही है । तब यह कौन है ? तो इसके उत्तर में, हम कहती हैं कि, हम सभी सखियों के मद को चूर्ण करने के लिये, कोई 'माधुरी'-नामक देवी, मूर्तिमान् होकर, जगत्भर के मोह को उत्पन्न करती हुई, सर्वोत्कर्ष से विद्यमान है" ॥१३९॥

इस प्रकार कहकर, राधिका के निकट जाती हुई सखियाँ, फिर भी सन्देह करने लग गईं कि, "इस प्रकार भी नहीं है; क्योंकि यह तो, मुरझाई हुई 'मृणाली' (कमल की डण्डी) की तरह, भूमिपर गिरकर विद्यमान है । इसके शरीर में थोड़ा-सा भी, चलना-फिरना नहीं दिखाई दे रहा है । इसलिये यह, करुणरस की मूर्ति नहीं है क्या ? अपितु, है ही । अथवा प्रियतम के वियोग से उत्पन्न होनेवाली मूर्तिधारिणी, मानो मूर्च्छादेवी नहीं है क्या ? अपितु, है ही" ॥१४०॥

इस प्रकार कहकर, सभी सखियाँ निकट आ जाती हैं । तदनन्तर उन सखियों के आगमन को देखकर, राधिका की उस मूर्च्छारूप सखी ने, मानो असूया को उत्पन्न करके, अर्थात् "अब तो ये सखियाँ ही, राधिका के निकट रहें तो अच्छा हो, मैं तो, केवल विपत्तिमात्र की सहायक हूँ; अतः, अब मेरा, यहाँ क्या प्रयोजन ?" इस प्रकार विचार करके, राधिका को छोड़ दिया ॥१४१॥

उस मूर्च्छारूप सखी के चले जाने के बाद, वह राधिका, सो कर जागी हुई की तरह "हा नाथ !

**तदा ता अपि 'सैवेयम्' इति सहर्षविषाद-विस्मय-संभ्रमौत्कण्ठ्यमुपकण्ठमुपसर्पन्त्यः कनक-कमलिनीमूलं निष्कलहं कलहंसवध्व इव, सुरसरितं सरिदन्तराणीव, स्थायितां प्राप्तवतीं रतिं सर्वभावानां श्रेणय इव, स्वरसप्तकसम्पदं सर्वाः श्रुतय इव, सुकविकवितां रसभावगुणालङ्कार-सम्पद इव, उपमालङ्कृतिं रूपकाद्यलङ्कृतय इव, अमृतकरकिरणकन्दलीं चकोरललना इव, नवोद्यानलक्ष्मीं नानाविधविहगवध्व इव, कमलाकरसम्पदं कमलिनीवितत्तय इव, सकलाः परितः परिवव्रुः, परिवृत्य च,—**

**काचिद् वीजयति स्म पल्लवकुलैः काचित् कचानां ततिं**<br>
**बध्नाति स्म चकार काचन करेणाऽऽस्याम्बुजोन्मार्जनम् ।**<br>
**ऊचे काचन मद्विधेव भवती हा हन्त कष्टां दशा-**<br>
**मेतां प्राप्तवती कथं क्व स तव प्राणाधिनाथः शठः ॥१४२॥**

**अस्मान् विहाय भवतीं यदसावहार्षीत्, तेनैव हि प्रशमितो विरहज्वरो नः ।**<br>
**सोऽयं पुनर्द्विगुण एव बभूव धिङ्नो, यद् वीक्ष्यते तव दशेयमभूतपूर्वा ॥१४३॥**

---

आप कहाँ हो ?" इस प्रकार सुमधुर एवं कोमल गद्गद होकर बोलती हुई, अपने-पराये के विवेक से हीन होकर, अपने आसपास में आनेवाली, एवं अपने को चारों ओर से घेरकर बैठनेवाली, उन गोपियों के प्रति, निकट में ही जब अपने दोनों नेत्रों को प्रेरित करने लगीं, तब वे गोपियाँ भी, "यह, वही राधिका है" इस विचार से हर्ष, विषाद, विस्मय, संभ्रम, एवं उत्कण्ठापूर्वक राधिका के निकट जाती हुई, अर्थात् राधिका की प्रेममयी व्यग्रता को देखकर, चन्द्रावली आदिकों के हृदय में भी, स्वाभाविक सौहार्द के प्रगट हो जाने से, उनके परिचय के निमित्त, हर्ष उत्पन्न हो गया; एवं राधिका की उस प्रकार की दशा के दर्शन में विषाद उत्पन्न हो गया; एवं महासौभाग्यवती की भी ऐसी दशा देखकर, 'विस्मय' (आश्चर्य) हो गया; संवाद के द्वारा उनकी बात जानने के लिये उत्कण्ठा हो गई; उसी से 'संभ्रम' (हड़बड़ाहट) हो गया। इस प्रकार के सञ्चारी भावों से युक्त, वे सभी गोपियाँ, कनक-कमलिनी के मूल को, कलह से रहित होकर, श्रेष्ठ हंसियों की तरह; श्रीगङ्गाजी को अन्य नदियों की तरह; स्थायी-भाव को प्राप्त हुई रति को, समस्त-भावों की, अर्थात् विभाव, अनुभाव, सात्त्विक, एवं सञ्चारी-भावों की श्रेणियों की तरह; एवं सातों-स्वरों की सम्पत्ति को, सभी श्रुतियों की तरह; सुकवि की कविता को, रस, भाव, गुण, एवं अलङ्कारों की सम्पत्तियों की तरह; 'उपमा'-अलङ्कार को रूपक आदि अलङ्कारों की तरह; चन्द्रमा की किरणों के अकुर को चकोरियों की तरह; नवीन बगीचे की शोभा को, अनेक प्रकार के पक्षियों की अङ्गनाओं की तरह; कमलों से परिपूर्ण सरोवर की सम्पत्ति को, कमलिनियों की श्रेणी की तरह; राधिका को चारों ओर से घेरने लग गईं। और घेरते ही, ललिता आदि सखियों में से कोई सखी, नवीन पत्तों के द्वारा राधिका के ऊपर बीजना करने लग गई; कोई सखी राधिका के केशों की श्रेणि को बाँधने लग गई; एवं कोई सखी, अपने हाथ के द्वारा, राधिका के मुखकमल का मार्जन करने लग गई। कोई सखी बोली, अर्थात् चन्द्रावली बोली—"हाय ! हाय ! हे सखि राधे ! आप भी मेरी जैसी की तरह, इस कष्टदायिनी दशा को, किस प्रकार प्राप्त हो गई हो ? एवं वे शठ, तुम्हारे प्राणनाथ अब कहाँ हैं ?" ॥१४२॥

"और हे सखि राधे ! देखो, ये प्रियतम, हम सब को छोड़कर, अकेली तुम को ही, जिस कारण से हर कर ले गये थे, हमारा विरहज्वर तो, उसी कारण से, शान्त हो गया था। किन्तु, वही विरहज्वर,

**न कश्चित्ते दोषः सुमुखि ! मनसो वाऽथ वचसो**
**जगत्येव ख्याता त्वमसि गुणरत्नावलिखनिः ।**
**त्वयि प्रेमा तस्य प्रथित इति सर्वस्य विषयः**
**कुतो जाता तस्य व्यवसितिरियं हन्त कठिना ।।१४४।।**

**एतेन ते सुमुखि ! कष्टतरेण दुःखे-,नाऽस्माकमन्तरितमन्तरगामि दुःखम् ।**
**भैषज्यमात्रपरिभूतिकृतो विषस्य, वीर्यं हि नश्यति महाविषसङ्गमेन ।।१४५।।**

**ततं कथय भाविनि ! किं बीजमिदं ते वैशसम् ।' तत्रैव काचिदन्याह,—'किं पृच्छत भोः सख्यः ! तस्यैव प्रेम्ण एवाऽयं स्वभावः ।**

**तत् प्रेम को बत विभावयितुं समर्थ-,स्तुल्यं विषेण सुधयाऽप्यनुरागिणीषु ।**
**सन्तापयन्ति रसयन्ति विमूर्च्छयन्ति, संजीवयन्ति युगपद् बत यस्य भावाः ।।'१४६।।**

**इति तस्या वचनाऽवसाने साऽनेकप्रयत्नेनाऽमूषां मूषां प्रेमहेमावर्तिनीमिव हृदयवृत्ति-मुद्घाटच सवाष्पोष्णं सकलं कलं समुज्जगार यदि, तदा तदाकर्णनेन विस्मितविस्मित-**

---

अब तो, पुनः दुगुना ही हो गया है । क्योंकि, तुम्हारी इस अभूतपूर्व दशा को, हम अपनी आँखों से देख रही हैं । अतः, हम सब को धिक्कार है" ।।१४३।।

राधिका के पक्षवाली सखियाँ—"हे सुमुखि ! राधे ! तुम्हारे मन अथवा वचन का, कोई भी दोष नहीं है । क्योंकि तुम तो, जगत्भर में गुणरूपरत्नों की श्रेणी की खान कहला कर ही विख्यात हो । उन श्यामसुन्दर का प्रेम, तुम में ही प्रसिद्ध है, यह सभी का जाना हुआ विषय है, अर्थात् यह बात सर्वत्र प्रसिद्ध है । किन्तु, उनका इतना कठिन यह व्यापार, हाय ! किस कारण हो गया ?" ।।१४४।।

धन्या आदि कन्याएँ—"हे सुमुखि ! राधे ! तुम्हारे महान् कष्टदायक इस दुःख के द्वारा, हमारे अन्तःकरण में रहनेवाला, समस्त दुःख छिप गया है । क्योंकि, प्रत्येक औषधि को तिरस्कृत करनेवाले, विष का जो पराक्रम है, वह, महाविष के सङ्ग से विनष्ट हो जाता है, यह बात प्रसिद्ध है ।।१४५।।

"इसलिये हे सुन्दरि ! कहिये, तुम्हारे इस कष्ट का मूलकारण कौन-सा है ?" उन्हीं में से कोई सखी, अर्थात् श्यामा सखी बोली—"अरी सखियो ! राधिका से क्या पूछती हो ? यह तो उन श्यामसुन्दर के प्रेम का ही स्वभाव है । हाय ! उनके प्रेम को समझने के लिये, कौन समर्थ हो सकता है ? अर्थात् कोई भी नहीं । क्योंकि, उनका प्रेम, अनुरागिणी अङ्गनाओं के विषय में तो, विष एवं अमृत के समान है । और जिस प्रेम के भाव, एकसाथ ही सन्ताप भी देते हैं; और रस भी देते हैं; एवं विमूर्च्छित भी करते हैं; तथा जीवित भी करते हैं; उनके प्रेम की यही अचिन्त्यता है" ।।१४६।।

इस प्रकार श्यामा सखी के वचनों की समाप्तिपर, राधिका ने, उन सभी गोपियों के अनेक प्रयत्नों के द्वारा, (**प्रेमैव हेम तदावर्तयितुं शीलं यस्यास्तां मूषां पुटपाकं 'मूस' इति ख्यातां "तैजसावर्तनी मूषा" इत्यमरः**) प्रेमरूप सुवर्ण को गलानेवाली 'मूषा' (सोना चाँदी आदि गलाने की घड़िया) की तरह; अपने हृदय की वृत्ति को खोलकर, आँसुओं की गरमी के सहित, अर्थात् गरम आँसू बहाते हुए, अपने विरह का समस्त वृत्तान्त, जब मधुरतापूर्वक कह दिया, तब राधिका के विरह के वृत्तान्त सुनने से (**विस्मितं**

मुख्यस्तामग्रतः कृत्वा समवेतीभूय भूय एव तमितस्ततो गवेषयितुं वेषयितुं च निजनिज-मनोज्वरं दिशि विदिशि विहितसञ्चारा घनतरविटपवितानच्छादितहिमकरकरनिकरतया तमोबहुलं वनप्रदेशं समासाद्य भग्नप्रक्रमास्ततो निववृतिरे ॥१४७॥

निवृत्य च तरणि-दुहितुः कूलमनुकूलमनुसृत्य मसृणतरघनसारधूलिधवलवलमान-सौभाग्यपरभागपुलिनोपरि समुपविश्य तन्मनस्का मनस्काराऽऽरोपित-तद्गुणा वचसा च साधित-तद्गानास्तदवेक्षणक्षणसङ्कल्पाऽऽकल्पाः कलकोमलगद्गदगदनमुत्कण्ठमत्युत्कण्ठं रुदन्मुखा मुखामोदमिलिताभिः कलझङ्कारकलयाऽनुरुदतीभिरिव मधुकरवधूभिः प्रति-पाल्यमानाः क्षणं गमयामासुः ॥१४८॥

तद्गानमाधुर्यं विप्रलम्भरसस्य हृदयमिव हृदयमिव दम्भोलेरपि द्रावयत्, गिरितरु-लतानामन्तःकरणमिवाकर्षत् यदभूत्, तदनुवर्णने कः क्षमताम्, मतान्तरे वाष्परुद्धकण्ठतया

---

विस्मययुक्तं विस्मितं विगतस्मितं च मुखं यासां ताः, गवेषयितुमन्वेष्टुं निजनिजमनः कर्म ज्वरं वेषयितुं व्यापयितुं 'विष्लृ व्याप्तौ' गवेषणेन प्रत्युत विरहज्वरवृद्धिरेव भविष्यतीति ताः न जानन्तीति भावः) आश्चर्य से युक्त एवं मुसकान से रहित मुखवाली, वे सभी गोपियाँ, श्रीमती राधिका को आगे करके, एकत्रित होकर, फिर भी श्रीकृष्ण को इधर-उधर ढूँढ़ने के लिये, एवं अपने-अपने मन में विरहरूप ज्वर को व्याप्त करने के लिये, अर्थात् ढूँढ़ने से तो बल्कि, विरहज्वर की वृद्धि ही होती है, इस बात को वे नहीं जान रही हैं। अतएव, दिशा-विदिशा में भ्रमण करती हुईं, अतिशय घनी शाखाओं के वितान से ढकी हुई, चन्द्रमा की किरणों के समूह के कारण, महान् अन्धकार से पूर्ण, वन के 'प्रदेश' (स्थान) को प्राप्त करके, थकान के कारण चलने से रहित होकर, वहाँ से लौट आयीं ॥१४७॥

और लौटकर भी, सूर्यपुत्री यमुना के परम अनुकूल 'कूल' (तीर) का अनुसरण करके, अत्यन्त स्निग्ध कर्पूर की धूलि के समान सफेद एवं परिपूर्ण सौभाग्य की पराकाष्ठा से युक्त पुलिन के ऊपर, भली प्रकार बैठकर, श्रीकृष्ण में ही मन लगाकर, चिन्ता के द्वारा श्रीकृष्ण में गुणों का ही आरोपण करके, एवं वचन से श्रीकृष्ण के गान को ही सिद्ध करती हुईं, तथा श्रीकृष्ण के दर्शन के 'क्षण' (अवसर) के सङ्कल्प-रूप आभूषणों से सजकर, सुमधुर, कोमल, एवं गद्गद होकर बोलकर, ऊँचे कण्ठ से अत्यन्त उत्कण्ठापूर्वक रोनेवाले मुखों से युक्त होकर, तथा उन्हीं के मुखों को आकर्षक सुगन्धि के कारण सम्मिलित होनेवाली, एवं सुमधुर झङ्कार के द्वारा, मानो उनके पीछे-पीछे ही रोनेवाली, मधुकरियों के द्वारा प्रतिपालित होकर, अवसर को बिताने लग गईं ॥१४८॥

उन गोपियों के गान का जो माधुर्य है, वह वियोगरस का तो, मानो 'हृदय', अर्थात् सारभाग ही है; एवं मानो वज्र के हृदय को भी द्रवीभूत कर देनेवाला है; तथा पर्वत, वृक्ष, एवं लताओं के भी, मानो अन्तःकरण को आकर्षित करनेवाला है; अतः, इस प्रकार से जो उनका गाना हुआ, उसका अनुवर्णन करने में कौन समर्थ हो सकता है ? अर्थात् कोई नहीं। एवं मतान्तरे, अर्थात् अनुवर्णन करने की असामर्थ्य के विषय में, अथवा इस ग्रन्थकार के मत में तो, वाणियों की अधिष्ठात्री सरस्वतीदेवी भी, वाष्प से अवरुद्ध कण्ठ होने के कारण, उनके गायन का अनुकथन करने को समर्थ नहीं है। (**तथापि—श्रीशुको**

गिरां देवी च नाऽनुकथयितुमीष्टे । तथापि श्रीशुक-कथिताऽनुसारेण शुककथिताऽनुसारेण कथ्यते ॥१४६॥

इत्यानन्दवृन्दावने कैशोरलीलालताविस्तारे रासक्रीडायां कृष्णाऽन्तर्धानं नामाऽष्टादशः स्तवकः ॥१८॥

## एकोनविंशः स्तवकः

### रासलीलायां श्रीकृष्णस्य प्रादुर्भावः

### गोपीनां विलापः

**अथ कोमलमञ्जुलस्वरं, यदरोदीदबलागणस्तदा ।**
**तदभून्मृगपक्षिसंसदां, श्रुतिरम्यं हृदयस्य दाहकम् ॥१॥**

---

वैयासकिः तस्य कथितं "जयति तेऽधिकम्" (भा० १०।३१।१) इत्यादि तदनुसारेण, तत्रापि शुककथितानुसारेण शुको यथा स्वपाठकवचनमनुकथयति अर्थादिकं किमपि न वेत्ति तथैव मया कथ्यते इत्यर्थः) तथापि मैं भी, जो उन गोपियों के गान का अनुकथन कर रहा हूँ, वह तो, श्रीभगवान् वेदव्यास के पुत्र, श्रीशुकदेवजी के द्वारा कहे गये "जयति तेऽधिकम्" इत्यादि के अनुसार ही कर रहा हूँ; तथा तोता, जिस प्रकार अपने पढ़ानेवाले के वचन का अनुकथनमात्र ही कर देता है, अर्थ आदिक कुछ भी नहीं जानता है। बस, उस तोते की तरह ही, मैं भी, श्रीशुकदेवजी का अनुकथनमात्र ही कर रहा हूँ; किन्तु, अर्थ आदि को कुछ भी नहीं जानता हूँ ॥१४६॥

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित-श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कैशोरलीलालताविस्तारे रासलीलायां श्रीकृष्णान्तर्धानं नामाऽष्टादशः स्तवकः सम्पूर्णः ॥१८॥

## उन्नीसवाँ स्तवक

### रासलीला में श्रीकृष्ण का प्रादुर्भाव

### गोपियों का विलाप

इस उन्नीसवें स्तवक में गोपियों का विलाप, पश्चात् श्रीकृष्णदर्शन, अनेक भावों का प्रगट करना, एवं गोपी-कृष्ण के प्रश्नोत्तरों का कौतुक, ये सब विषय क्रमशः वर्णित होंगे।

प्रथम तीन-श्लोकों के द्वारा, ग्रन्थकार, गोपियों के विलाप के स्वरूप का वर्णन करते हैं। यथा—उस समय श्रीकृष्ण के विरह में, गोपाङ्गनाओं के गण ने, कोमल एवं सुमधुर स्वरपूर्वक जो रुदन किया था, उनका वह रोना, सुस्वर होने के कारण, मृग एवं पक्षियों की सभाओं के लिये, कर्णसुखद हो गया था, तथा सन्तापमय होने के कारण, हृदय का दाहक भी हो गया था [इस स्तवक में प्रारम्भ से लेकर ५१ वें श्लोकतक वियोगिनी'-नामक छन्द है] ॥१॥

सुदृशां प्रियकीर्तिकीर्तनैः, करुणक्रन्दनकण्ठनिस्वनः ।
स्थिरजङ्गमचित्तकर्षणे, ललितं गानमिव व्यराजत ॥२॥

विरहो रस एव मूर्तिमान्, यदभूत् कोमलरोदनस्वनः ।
तमथ स्वरतालमूर्च्छना-,श्रुतयस्तुल्यशुचोऽनुभेजिरे ॥३॥

जयति प्रिय ! तेऽवतारतो, व्रज एव श्रयते यमिन्दिरा ।
बत तत्र वसन्नयं जनः, कथमेवं लभते पराभवम् ॥४॥

अनुरागिणमङ्गनागणं, वनभूमावपहाय तावकम् ।
कथमन्तरधाः कृपानिधे !, प्रिय ! दृश्यो भव तस्य चक्षुषाम् ॥५॥

अनुकाननकुञ्जमन्दिरं, प्रतिवर्त्म प्रतिवृक्ष-वीरुधम् ।
तव मार्गणखिन्नचेतसः, स्वजनान्नन्दय दृश्यतां गतः ॥६॥

---

सुन्दर नेत्रोंवाली उन गोपियों का, अपने प्रियतम की कीर्ति के कीर्तनों के द्वारा, करुण-क्रन्दन से भरा हुआ कण्ठ का जो शब्द था, वह, स्थावर एवं जङ्गमरूप प्राणीमात्र के चित्त का आकर्षण करने के विषय में, मानो सुमधुर सुन्दर गायन की तरह सुशोभित हो गया ॥२॥

उन गोपियों के कोमल रोने का जो शब्द था, वह, मानो विरहरूप रस ही मूर्तिमान् हो गया था; अतएव सप्त-स्वर, ताल, मूर्च्छना (सङ्गीत में एक ग्राम से दूसरे ग्रामतक जाने में सातों-स्वरों का आरोह-अवरोह) एवं सङ्गीत की श्रुतियाँ, ये सब, गोपियों के समान शोकवाले होकर, उनके रोने के शब्द का अनुगमन करने लग गये; अर्थात् स्वर आदिकों ने, उन गोपियों के रोने के शब्द के भीतर प्रविष्ट होकर, उस शब्द को गायनरूप में परिणत कर दिया ॥३॥

"हे प्रियतम ! श्यामसुन्दर ! आपके अवतार से समस्त व्रज ही, विजय को प्राप्त हो रहा है । क्योंकि, जिस व्रज की सेवा, लक्ष्मीदेवी स्वयं ही करती है । परन्तु, खेद इस बात का है कि, उसी व्रज में निवास करता हुआ, यह गोपीरूप जन, इस प्रकार के अनादर को किस प्रकार प्राप्त कर रहा है ? अर्थात् आपके अवतार के समय से, व्रज का जनमात्र ही, जब सुखी हो गया है, तब हम, दुःखी क्यों हो रही हैं, इसका क्या कारण ? ॥४॥

"और हे कृपानिधे ! तुम्हारे में ही अनुराग करनेवाले, अतएव तुम्हारे निजी अबलागण को, वन की भूमि में छोड़कर क्यों छिप गये हो ? हे प्रियतम ! तुम कृपा करके उस अबलागण के नेत्रों के दृश्य बन जाइये ॥५॥

"यदि कहो कि, मैं तो इस वन में ही हूँ, तुम सब ढूंढ़कर बलपूर्वक मुझको क्यों नहीं देख लेती हो ? तो इसके उत्तर में, हम कहती हैं कि, हे प्रभो ! ये गोपीरूप तुम्हारे स्वजन, प्रत्येक वन में, प्रत्येक निकुञ्जरूप गृह में, प्रत्येक मार्ग में, प्रत्येक वृक्ष एवं प्रत्येक लता के नीचे, तुम्हारे ढूंढ़ने के कारण, खिन्न चित्तवाले हो गये हैं । अतः, आप स्वयं दृष्टिगोचर होकर, इन स्वजनों को प्रसन्न कर दीजिये । इस प्रकार **"जयति प्रिय ! तेऽवतारतः"** इत्यादि तीन-श्लोकों के द्वारा **"जयति तेऽधिकं जन्मना व्रजः"** (भा० १०।३१।१) इस मूलश्लोक का अनुसरण किया है ॥६॥

निशितेन दृगञ्चलेन हे, सविषेणेव शरेण नो मनः ।
विनिकृन्तसि हन्त योषितां, तदयं किं बत नैव नो वधः ॥७॥

अथ नो वध एव ते मतो, यदि हा हन्त वृथा स्म रक्षिताः ।
विष-वारि-दवानलादितो, घनवर्षाकरकादि-पाततः ॥८॥

अथवा सकला वनेऽविता, बत यूयं च तथेति भाषसे ।
परुषैरुदितैर्विनाश्य किं, पुनरस्माकमसूनपालयः ॥९॥

न तवेहितहेतुरीक्ष्यते, परमस्वेच्छ ! कुतूहलात् परः ।
न बत व्यतिरिक्तमिष्यते, मृतसञ्जीवनतः कुतूहलम् ॥१०॥

---

"यदि कहो कि, मैंने तुम्हारा क्या अनिष्ट किया है कि, जिससे तुम सबको कष्ट हो गया ? तो इसके उत्तर में, हम कहती हैं कि, हे प्रियतम ! देखो, तुम, हमारे मन को, विषभरे बाण के द्वारा, जिस प्रकार वेधन किया जाता है, उसी प्रकार अपने तीखे-कटाक्षप्रान्त के द्वारा, विशेष करके छेदन ही करते रहते हो । अतः, हे प्राणनाथ ! कटाक्षरूप बाण के द्वारा प्रहार करना, यह क्या स्त्रियों का वध नहीं है ? अपितु, है ही । हाय ! स्त्रियों के ऊपर बाण छोड़ना अच्छा नहीं है, यह भाव है । तात्पर्य यह है कि, कटाक्षरूप बाण के द्वारा स्त्रियाँ, जिस प्रकार मरती नहीं हैं, उसी प्रकार रसिकजन, अपने कटाक्षप्रहार के द्वारा, पीडित उन स्त्रियों को, उनके योग्य उचित सान्त्वना भी तो देता है । आप तो उस प्रकार से प्रहारमात्र करके, उनको सान्त्वना नहीं दे रहे हो; अतः, तुम्हारे ऊपर तो, स्त्री-वध ही प्रतिफलित हो जायगा ॥७॥

"और यदि हमारा वध ही आपको अभिमत है तो, हाय ! हाय ! विषभरे यमुनाजल से एवं दावानल आदि से, घनी वर्षा से, तथा ओले आदि के गिरने से, आपने हमारी रक्षा वृथा ही की; अर्थात् यदि हमको मारना ही था, तो पूर्वोक्त आपत्तियों से बचाया ही क्यों ? और यदि उसी समय, हमारा वध हो जाता तो, आज तुम्हारे विरहरूप दावानल में तो, न जलना पड़ता । तात्पर्य—अपने द्वारा सुरक्षित किये हुए व्यक्ति के वध में, हत्या भी विशेष ही लगती है ।८॥

"अथवा यदि कहो कि, मैंने तो इस वृन्दावन में, सभी व्रजवासियों की रक्षा की है, उन्हीं के अन्तर्गत होने से उसी प्रकार तुम्हारी भी रक्षा की है; यदि आप इस प्रकार कहते हो तो, "**तद् यात माचिरं गोष्ठम्**" (**भा०** १०।२९।२२) पहले वंशी के द्वारा बुलाकर, फिर "तुम सब शीघ्र ही व्रज को चली जाओ" इत्यादि रूपवाले कठोर वचनों के द्वारा, हमारे प्राणों का विनाश करके, पुनः अपनी मन्दमुसकान के प्रदर्शनरूप औषध के द्वारा, हमारे प्राणों की रक्षा क्यों की थी ? ॥९॥

"इतनेपर भी चुप से देखकर, मार-मार कर, जीवित करने के कारण को स्वयं ही कहती हैं कि, हे परमस्वेच्छावाले प्रभो ! कौतूहल के सिवाय, तुम्हारी चेष्टा का दूसरा कोई भी कारण नहीं दिखाई दे रहा है । और अनेक प्रकार के कौतूहल के विषय में भी, मरे हुए को जीवित करने से भिन्न, हाय ! कोई भी कौतूहल उपलब्ध नहीं हो रहा है; अर्थात् पहले तो जन्तुओं को मारते हो, पीछे जीवित करते हो, फिर भी मार-मार कर जीवित करते हो, इस प्रकार के कौतूहल को ही करते रहते हो ॥१०॥

**न हि जीवयितुं परिश्रम-,स्तव दूरस्थित-जीविता हि नः ।**
**तव दर्शन एव तद् भवेत्, त्वदृते नो न हि जीवितं परम् ॥११॥**

**न हि बल्लव-वंशजो भवान्, गतभीर्बल्लवयोषितां वधे ।**
**सहवास-सगोत्रसंपदे, बत यः कोऽपि भवेदनुग्रही ॥१२॥**

**द्रुहिणेन न विश्वगुप्तये, त्वमभिष्टुत्य भुवि प्रकाशितः ।**
**अथ विश्वगता हि मादृशी-,र्बत गोपायसि किं न मुह्यतीः ॥१३॥**

**भवभीतिजुषां कृताऽभयं, रतिभाजामभिलाषवर्षुकम् ।**
**कमलाकरलालितं प्रभो !, कुरु नः शीर्षणि पाणिपल्लवम् ॥१४॥**

---

"और यदि कहो कि, मारना तो सरल है; किन्तु, जीवित करना कठिन है, इसका उत्तर देती हुई गोपियाँ कहती हैं कि, हे नाथ ! तुम्हारे लिये, किसी को जीवित करने में कोई भी परिश्रम नहीं है। हमारा जीवन, यद्यपि दूर स्थित है, तथापि वह जीवन, तुम्हारे दर्शन में ही हो सकता है। क्योंकि तुम्हारे सिवाय, हमारा दूसरा कोई भी जीवन नहीं है। भावार्थ यह है कि, आप, अपना दर्शन एवं अदर्शन देकर ही, हमारे जीवन एवं मरण को करते रहते हो ॥११॥

"और गोपवंश में उत्पन्न होनेवाले आप, गोपियों के वध में निर्भीक नहीं हो, सो बात नहीं है; अर्थात् निर्भीक ही हो। और अपने सहवासी एवं समान गोत्रवाले जनों की सम्पत्ति के लिये तो, जो कोई साधारण व्यक्ति भी, अनुग्रह करनेवाला हो जाता हैं। किन्तु आप तो, अपने सम्बन्धियों के लिये भी, विपत्तिकारक ही हो रहे हो। हाय ! यह क्या बात है ? इस प्रकार **"निशितेन"** इत्यादि छः श्लोकों के द्वारा (भा० १०।३१।२) **"शरदुदाशये" इति, तथा** (भा० १०।३१।३) **"विषजलाप्ययात्"** इत्यादि मूल के दो श्लोकों का अनुसरण किया है ॥१२॥

"यदि कहो कि, मैं तो परमेश्वर हूँ; ब्रह्मा की प्रार्थना से अवतीर्ण हुआ हूँ; मैं किसी के वंश में उत्पन्न होनेवाला नहीं हूँ। तो इसके उत्तर में हम कहती हैं कि, आप, हमारे सामने अपने मिथ्या माहात्म्य को क्यों प्रगट कर रहे हो ? आप, विश्व की रक्षा के लिये, ब्रह्मा ने प्रार्थना करके, भूमि में प्रकाशित नहीं किये हो। यदि ऐसा होता तो, हम जैसी गोपियाँ भी तो, विश्व के अन्तर्गत ही हैं, तथा तुम्हारे विरह में विमुग्ध हो रही हैं, हाय ! उनकी रक्षा क्यों नहीं करते हो ? इसलिये मालूम होता है कि, ब्रह्मा ने स्तुति करके, तुमको प्रकाशित नहीं किया है। यदि ऐसा होता तो, हमारी भी रक्षा अवश्य होती। इस श्लोक के द्वारा **"न खलु गोपिकानन्दनो भवान्"** (भा० १०।३१।४) मूल के इस श्लोक का अनुसरण हुआ है ॥१३॥

'यदि आपका यह माहात्म्य सत्य है तो, हम भी, आप से प्रार्थना करती हैं कि, हे प्रभो ! आप, हमारे मस्तकपर, अपने उस करपल्लव को धर दीजिये कि, जो करपल्लव, संसार में जन्म-मरणरूप भय का सेवन करनेवाले जनों के लिये, निर्भय कर देनेवाला है; एवं आप में स्नेह करनेवालों को अभिलाषाओं की वर्षा करनेवाला है, तथा कमला के करकमलों के द्वारा लालित है। इस श्लोक के द्वारा (**भा० १०। ३१।५) "विरचिताऽभयं वृष्णिधुर्य ! ते"** मूल के इस श्लोक का अनुसरण हुआ है ॥१४॥

स्वजन-स्मय-खण्डनप्रिय !, व्रजदुःखक्षयवीर ! धीर ! नः ।
भज निर्गत-शङ्क ! किङ्करी-,र्मुखचन्द्रं द्रुतमेव दर्शय ॥१५॥

भजतामघखण्डनं गवा-,मनुगं श्रीभरभूरिलाञ्छनम् ।
फणिमौलिमणिप्रभाऽञ्चितं, स्तनयोरर्पय नः पदाम्बुजम् ॥१६॥

वचसा मधुनोऽपि मञ्जुना, मधुरार्थेन सुकोमलेन नः ।
चिरकालमुपोषिते इव, श्रवणे जीवितनाथ ! तर्पय ॥१७॥

दर-हाससुधाऽनुधाविना, मधुरेणाऽधरबिम्बसीधुना ।
त्वददर्शनशोकशोषिणा, दयिताऽऽप्याययितुं त्वमर्हसि ॥१८॥

अघहन्तृ नुतं कवीश्वरैः, श्रुतिकान्तं बत तप्तजीवनम् ।
कथयन्ति भवत्कथामृतं, मृतसञ्जीवनमन्वहं बुधाः ॥१९॥

---

"हे प्रभो ! आपको, अपने जनों का गर्व, खण्डन करना ही प्रिय लगता है ! एवं आप, व्रज के दुःख को क्षय करने में समर्थ वीर हो ! अतः हे दयावीर ! हे धीर ! हे शङ्का से रहित प्रभो ! "हम सब में, अब भी गर्व का कुछ अंश है" इस प्रकार की शङ्का मत करो ! अतएव आप, 'धीर', अर्थात् परम-विचारज्ञ पण्डित हो ! अपनी सेविकाओं को स्वीकार करो, अपने मुखचन्द्र को शीघ्र ही दिखा दो । इस श्लोक के द्वारा (भा० १०।३१।६) **'व्रजजनार्तिहन् ! वीर ! योषिताम्'** इस मूल श्लोक का अनुसरण हुआ है ॥१५॥

"इस प्रकार नेत्रों के सन्ताप को दूर करके, हृदय के सन्ताप को भी दूर कर दीजिये । यही प्रार्थना करती हुई कहती हैं कि, "हे प्रभो ! आप, हमारे स्तनों के ऊपर, अपने उस चरणारविन्द को धर दीजिये कि, जो चरणारविन्द, भजन करनेवालों के पापों का खण्डन करनेवाला है; अतएव, वह कृतज्ञ है । एवं गोगण के पीछे-पीछे विचरण करनेवाला है; अतएव, वह अकारण कृपालु है । एवं शोभा से भरे हुए अनेक चिह्नों से युक्त है; अतः, अपने सौन्दर्य से, मानो सभी का आकर्षक है । तथा महाप्रभावशाली होने के कारण, जो कालियनाग के मस्तकों की मणियों की प्रभा से पूजित है । तात्पर्य—आपका चरणार-विन्द, अकारण कृपालु होने के नाते, हमारे भजन अथवा अभजन की ओर दृष्टिपात न करके, आपके विरह से सन्तप्त, हमारे स्तनों को शीतल बनाकर, वहींपर विराजमान हो सकता है । इस श्लोक के द्वारा (भा० १०।३१।७) **"प्रणतदेहिनां पापकर्षणम्"** इस मूल श्लोक का अनुसरण हुआ है ॥१६॥

"हे प्राणनाथ ! हमारे दोनों कान, मानो चिरकाल से उपवास कर रहे हैं; इसलिये मधु से भी मधुर, एवं मधुर अर्थ से भरे हुए, तथा परमकोमल अपने वचन के द्वारा, उन को तृप्त कर दीजिये ॥१७॥

"अब, क्रम से प्राप्त, रसना के सुख की आशा करती हुई, कहती हैं कि, "हे प्रियतम ! देखो, हम सब गोपियाँ, आपके अदर्शन से उत्पन्न हुए शोक से, बहुत सूख गई हैं, अतएव तुम, मन्दमुसकानरूप सुधा से युक्त, एवं सुमधुर अपने अधरामृत के द्वारा, हम सब को सन्तुष्ट करने के लिये योग्य हो । अतः, उसका दान करके, हमको हृष्ट-पुष्ट बना दीजिये । इन दो श्लोकों के द्वारा (भा० १०।३१।८) **"मधुरया गिरा"** इस मूल श्लोक का अनुसरण हुआ है ॥१८॥

"किंच तुम्हारे वियोगरूप महाव्याधि की प्रसिद्ध जो औषधि है, एवं सज्जन-जन जिस का

**अनुरागवतां तु चेतसा-,ममृतं वा किमु वा हलाहलः ।**
**सुखदं च सुदुःखदं च तत्, नहि विद्मस्तव कीदृशं वचः ॥२०॥**
**अमृतेन निषेवितं बहिः, क्षुरसारोद्धत-धारमन्तरे ।**
**चरितं च वचश्च ते समं, रतिमन्तो हि विदन्ति तत्त्वतः ॥२१॥**
**हसितं प्रणयार्द्रमीक्षितं, किमपि ध्येयमपीहितं तव ।**
**निभृताश्च हृदिस्पृशः कथाः, कितव ! क्षोभयतेऽखिलं हि नः ॥२२॥**
**अणुमात्रमपीह वर्तते, नतरां प्रेम हि माद्दशीषु वः ।**
**तिलमात्रमपीह ते क्लमं, न समर्था वयमीक्षितुं तव ॥२३॥**

---

प्रतिदिन सेवन करते हैं; किन्तु वही औषधि, हमारे द्वारा सेवन करनेपर, उसने हमारी तो दुगुनी ही व्याधि बढ़ा दी । इस बात को तीन-श्लोकों के द्वारा कहती हैं, यथा—आपका कथामृत, पापों को विनष्ट करने-वाला है, एवं कवीश्वरों के द्वारा प्रशंसित है, कानों के लिये सुन्दर लगनेवाला है, आध्यात्मिक आदि तीनों तापों से सन्तप्त प्राणियों को जीवित करनेवाला है, तथा मरे हुए प्राणियों को जीवित करनेवाला है; इस बात को बुध-जन प्रतिदिन कहते रहते हैं । किन्तु हम तो, **"अघहन्त्रृ"** इस श्लोक के अगले श्लोक के अर्थ का अनुसरण करके, यही कहती हैं कि, "तुम्हारा कथामृत, दुःख को ही बढ़ानेवाला है, शान्तजीवन को सन्तप्त करनेवाला है, तथा जीनेवालों को ही मारनेवाला है ॥१९॥

"किंच तुम्हारा वचन, तुम में अनुराग रखनेवालों के चित्तों के लिये अमृत है, अथवा भयङ्कर विष है क्या ? अथवा सुखदायक या महान् दुःखदायक है । अतः, इस बात को, हम नहीं जानती हैं कि, तुम्हारा वचन कैसा है ? तात्पर्य—आस्वादन एवं तृष्णा, इन दोनों को एकसाथ बढ़ानेवाला होने के कारण, तुम्हारा वचन, अमृत है या विष है; इस बात का पता नहीं चलता है, और तुम्हारे विरह में तो, वह तुम्हारा वचन, तुम्हारी अधिक स्मृति कराने के कारण, तथा प्राप्त न होने से अधिक प्यास बढ़ाने के कारण तो, महान् दुःखदायक ही है ॥२०॥

"यदि कहो कि, **"निन्दामि च पिबामि च"**, "निन्दा भी करता हूँ एवं पीता भी जाता हूँ" इस न्याय से, यदि मेरा वचन, ऐसा ही है तो, बारबार उसी का अनुशीलन क्यों करती हो ? तो इसके उत्तर में, हम कहती हैं कि, प्रेमीजन, तुम्हारे चरित्र को एवं वचन को, तत्त्वतः समान ही जानते हैं । क्योंकि, तुम्हारा चरित्र एवं वचन, बाहर से तो अमृत के द्वारा निषेवित है, एवं भीतर से, मानो छुरे की धार के सार से उत्पन्न की हुई धार से युक्त है । तात्पर्य—हम तो, तुम्हारे चरित्र एवं वचन, इन दोनों में ही गिर पड़ी हैं, न जाने कैसे उद्धार होगा ? **"अघहन्त्रृ"** इत्यादि तीन श्लोकों के द्वारा **(भा० १०।३१।९) "तव कथामृतम्"** इस मूलश्लोक का अनुसरण हुआ है ॥२१॥

"किंच तुम्हारी समस्त चेष्टा, पहले सुखदायक होकर भी, परिणाम में दुःखदायक ही है । यह बात अभी जान पायी है । इसी भाव को बताती हुई कहती हैं—तुम्हारा हँसना, प्रेम से सरसतापूर्वक देखना, एवं जो कुछ भी चेष्टा करना, यह सब, ध्यान करने योग्य है । एव हमारे हृदय का स्पर्श करनेवाली, तुम्हारी ऐकान्तिक जो बातें हैं, हे 'कितव' ! (धूर्त !) तुम्हारी सभी चेष्टाएँ, हम सब को क्षुभित कर रही हैं । इस श्लोक के द्वारा **(भा० १०।३१।१०) "प्रहसितं प्रिय !"** इस मूलश्लोक का अनुसरण हुआ है ॥२२॥

"किंच आप, प्रेम से शून्य हो; अतएव सुखी हो । हम, आप से प्रेम करनेवाली हैं; अतः, आपके

व्रजति व्रजतो गवां व्रजं, विपिने चारयितुं यदा भवान् ।
चरणौ तव खिद्यतस्तृणै-,रिति नः खिद्यति मानसं तदा ॥२४॥

नवपद्मपलाशकोमलं, क्व तव श्रीमयमङ्घ्रियुग्मकम् ।
क्व स तीक्ष्णतरस्तृणाङ्कुरः, स्मरणं तन्मरणाय नो भवेत् ॥२५॥

सकलं दिनमेवमेव हे, रमण ! त्वद्वन-खेदचिन्तया ।
अथ मर्मणि मर्मणि भ्रमन्, व्यथयत्येव स कोऽपि हृद्व्रणः ॥२६॥

अथ यद् दिवसाऽवसानतो, विपिनान्ताद् व्रजमध्यमाविशन् ।
घन-गोखुरधूलि-धूसरै-,रलकैश्चारुमुखं च दर्शयन् ॥२७॥

हृदये मनसोऽप्यगोचरं, कुसुमेषुं सहसा प्रवेशयन् ।
विविधैरभिलाषकल्पनैः, कलिलं नाथ ! करोषि नो मनः॥२८॥(युग्मकम्)

---

लिये सदैव दुःखी बनी रहती हैं। इसी भाव को दिखाती हुई कहती हैं कि, "अजी ! देखो, हम जैसी स्नेहमयी गोपियों में, तुम्हारा अणुमात्र भी प्रेम नहीं है; क्योंकि, यदि किंचिद् मात्र भी प्रेम होता तो, तुम, हम को दुःखी नहीं देख सकते थे। एवं हमारा, तुम में अटूट-महान्प्रेम है; अतएव हम यहाँपर, तुम्हारे तिलमात्र खेद को देखने के लिये समर्थ नहीं हैं ॥२३॥

"हम, तुम्हारे खेद को तिलमात्र भी नहीं सह सकती हैं, इसी बात को विस्तृत करती हुई कहती हैं—"देखो, आप जिस समय, नन्दव्रज से, अर्थात् नन्दगाँव से, गोगण को चराने के लिये वृन्दावन में जाते हो, तब तुम्हारे चरण, तृणों के द्वारा खेद को प्राप्त हो जाते हैं। इस बात से हमारा मन, दीन-दुःखी हो जाता है ॥२४॥

"यदि कहो कि, संसारभर में घूमनेवाले जनों के बीच में, केवल मेरे ही चरण, तृणों के द्वारा दुःखी हो रहे हैं, यह बात तुमने कैसे जान ली, एवं मेरे उन दोनों चरणों का खेद भी, केवल तुम्हारे ही मन में, कैसे संक्रान्त हो गया ? इसका उत्तर देती हुई कहती हैं कि, नवीनकमल के पत्र से भी कोमल एवं शोभामय, तुम्हारे दोनों चरण कहाँ ? एवं अतिशय तीक्ष्ण, वह तृणों का अंकुर कहाँ ? उसका स्मरण-मात्र ही, हमारे मरण के लिये हो जाता है। फिर श्रवण-दर्शन का तो कहना ही क्या है ? इन तीन-श्लोकों के द्वारा (भा० १०।३१।११) **"चलसि यद् व्रजात्"** इस मूलश्लोक का अनुसरण किया है ॥२५॥

"किंच वह स्मरण भी, क्षणमात्रिक नहीं है; और वह मानसिक-व्यथा भी, एक देशवर्तिनी नहीं हैं, तथा शान्त होनेवाली भी नहीं है; इसी बात को कहती हैं कि, हे राधारमण ! अतएव, वह अनिर्वचनीय हृदय का कोई 'व्रण' (घाव), तुम्हारे वन में होनेवाले खेद की चिन्ता से, हमारे प्रत्येक मर्मस्थान में घूमता हुआ, सारे दिनभर इसी प्रकार व्यथित करता रहता है ॥२६॥

"हे नाथ ! तदनन्तर आप, उस दिवस की समाप्ति के कारण, वन के समीप से व्रज के मध्य में, अर्थात् नन्दग्राम में प्रवेश करते हुए, एवं घने गोखुरों की धूलि से धूसरित अलकावलियों से सुन्दर श्रीमुख का दर्शन कराते हुये, तथा हम सबके हृदय में मन के भी अगोचर, किसी अनिर्वचनीय प्रेमरूप काम को 'सहसा' (अचानक) प्रविष्ट कराते हुए, और अनेक प्रकार की अभिलाषाओं की कल्पनाओं के द्वारा, हमारे मन को 'कलिल' (व्यामिश्र), अर्थात् प्रभावान्वित करते रहते हो ॥२७-२८॥

अयमेष्यति नोऽद्य मन्दिरं, रजनावित्यभिलाषरंहसा ।
सकलां रजनिं प्रजागरै-,रतिखेदाद् गमयामहे वयम् ॥२९॥
इति नैव कदापि नो भवान्, सुखदोऽभूदनुभूतसौहृदः ।
अकरोत् प्रियमद्य यत् क्षणं, बत तस्मिन् परिणाम ईदृशः ॥३०॥
प्रणताऽभिमतप्रदं विधे-,रपि वन्द्यं धरणीविभूषणम् ।
स्मृतिमात्रविपद्-विशोषणं, पदपद्मं स्तनयोर्विधेहि नः ॥३१॥
दरघर्मपयोमधुद्रवं, नखचन्द्रद्युतिवृन्दकेसरम् ।
लसताच्चलदङ्गुलीदलं, पदपद्मं स्तनपूर्णकुम्भयोः ॥३२॥
रतिवर्धनमर्दनं शुचां, मुरली·चुम्बन-लब्धसौभगम् ।
विषयान्तररागनाशनं, मधुरं पायय नोऽधरामृतम् ॥३३॥
मुरलीकृतपानमाननं, न हि वः पेयमिति स्म माऽभिधाः ।
न मधु ज्वरदाहनाशनं, सरघोच्छिष्टमितीह हीयते ॥३४॥

---

"आपके दर्शन से, किस प्रकार की अभिलाषा की कल्पना होती है, उसको कहती हैं कि, "ये श्यामसुन्दर, आज हमारे 'मन्दिर' (भवन) में, रात्रि में अवश्य पधारेंगे", इस प्रकार की अभिलाषा के वेग से, हम सब, सम्पूर्ण रात्रि को जागरणों के द्वारा ही, अत्यन्त खेद से ही, बिताती रहती हैं ॥२९॥

"इस प्रकार आप, हमारे लिये तो, कभी भी सुखदायक नहीं हुए हो; क्योंकि, आपकी मित्रता का तो, हम अनुभव कर चुकी हैं। किन्तु, आज की रात्रि में, जो कुछ थोड़ा-सा प्रियकार्य किया था, हाय ! उसमें भी इस प्रकार का भयङ्कर परिणाम निकल पड़ा। इस प्रकार पाँच-श्लोकों के द्वारा **(भा० १०।३१।१२) "दिनपरिक्षये"** इस मूलश्लोक का अनुसरण हुआ है ॥३०॥

"इस प्रकार दोषारोपण से, मानो प्रियतम को विमुख हुए-से जानकर, पश्चात्ताप करती हुईं, उनको पुनः अनुरञ्जित करती हुईं, गोपियाँ बोलीं—"हे नाथ ! आप, अपने उस चरणारविन्द को, हमारे स्तनोंपर धर दीजिये कि, जो चरणारविन्द, नमस्कार करनेवाले जनों के अभिमत पदार्थ को देनेवाला है, ब्रह्मा का भी वन्दनीय है, भूमि का विभूषण है, स्मरण करनेमात्र से विपत्ति को सुखा देनेवाला है ॥३१॥

"चरण की कमलता का उपपादन करती हुई बोलीं—हे नाथ ! हमारे स्तनरूप पूर्ण घटों के ऊपर, आपका वह चरणकमल सुशोभित होता रहे कि, जो थोड़े-से पसीने के जलरूप मधुद्रव से युक्त है, एवं नखरूप चन्द्रों की कान्तिश्रेणिरूप केसर से युक्त है, तथा चलती हुई अंगुलीरूप पत्रों से युक्त हैं। इन दो श्लोकों के द्वारा **(भा० १०।३१।१३) "प्रणत-कामदं पद्मजार्चितम्"** इस मूलश्लोक का अनुसरण हुआ है ॥३२॥

"हे नाथ ! आप, अपने उस अधरामृत का पान, हम सबको करा दीजिये कि, जो अधरामृत, रति को बढ़ानेवाला है, शोक को घटानेवाला है, मुरली के चुम्बन से प्राप्त हुई सुन्दरता से युक्त है, अन्य विषयों की आसक्ति का विनाश करनेवाला है, एवं सुमधुर है ॥३३॥

"मेरा मुख, मुरली ने पान कर लिया है, अर्थात् मुरली का जूठा है; अतः, तुम्हारे पान करने योग्य नहीं है" आप इस बात को न कहिये। क्योंकि, इस संसार में, ज्वर के दाह का विनाशक जो 'मधु'

अटतो विपिने दिने तव, स्मितपीयूष-सुपेशलं मुखम् ।
न दृशां विषयो यदा भवेत्, त्रुटिरेकापि तदा युगायते ॥३५॥

विषयोऽपि दृशां यदा भवेद्, वदनं ते कमलेन्दुनिन्दकम् ।
नयनस्य निमेष एव नो, व्यथयत्येव मनो युगान्तवत् ॥३६॥

अथ पतिभिर्निरुध्यमाना मानाऽपगमे या गुणदेहं देहं विहाय कृष्णाङ्ग-सङ्ग-समुचितं देहमासादितास्ता एव साभिमानमाक्रोशन्त्य ऊचुः ॥३७॥

'पति-पुत्र-सुहृत्-सहोदरान्, तृणकल्पानतिमुच्य तेऽन्तिकम् ।
कितवोपगताः पुनः कथं, विपिने नो निशि कष्टमत्यजः ॥'३८॥

---

(शहद) है, वह, मधु की मक्खियों का जूठा है, इस प्रकार कहकर छोड़ा नहीं जाता है; अर्थात् शहद को मक्खियों का जूठा कहकर, कोई भी नहीं छोड़ता है। क्योंकि शास्त्र में, पाँच वस्तु सदा पवित्र बताई हैं, यथा—

**उच्छिष्टं शिवनिर्माल्यं वान्तं च मृतकर्पटम् । काकविष्ठासमुद्भूतं पञ्च पूतानि भारत ! ॥**

१. उच्छिष्ट (बछड़े का जूठा दूध), २. शिवनिर्माल्य (गङ्गाजी), ३. वान्तं (मधु की मक्खियों के द्वारा उगला हुआ मधु), ४. मृतकर्पट (रेशमी-वस्त्र), एवं ५. काक के विष्ठा से उत्पन्न पीपल, ये पाँचों वस्तु, पवित्र हैं। तात्पर्य—आपका अधरामृत तो, आपके विरह से उत्पन्न जो ज्वर है, उसकी औषधि है। तथा जो अधरामृत, प्राणहीन मुरली को भी, जब लोभमयी धृष्टता उत्पन्न कर देता है, तब प्राणों से युक्त, हम गोपियों में लालसा उत्पन्न करता है, तो इस विषय में कहना ही क्या है? इन दो श्लोकों के द्वारा (**भा० १०।३१।१४**) **"सुरतवर्धनं शोक-नाशनम्"** इस मूलश्लोक का अनुसरण हुआ है ॥३४॥

"और हे नाथ! दिन में वन में भ्रमण करते समय, मन्दमुसकानरूप अमृत से पूर्ण; अतएव, सुमनोहर तुम्हारा मुख, जब हमारे नेत्रों का विषय नहीं बन पाता, तब आपके विरह में, एक त्रुटिमात्र का समय भी, हमको युग के समान प्रतीत होता है ॥३५॥

"तथा कमल एवं पूर्ण-चन्द्रमा की निन्दा करनेवाला, अर्थात् अपनी शोभा के द्वारा, इन दोनों का तिरस्कार करनेवाला तुम्हारा मुखारविन्द, जब हमारे नेत्रों का विषय बन जाता है, तब हमारे नेत्रों का एक निमेष का समय भी, हमारे मन को प्रलय की तरह पीड़ित करता रहता है। [भगवान् के विरह में एक क्षण का समय भी, कल्प के समान प्रतीत होना; एवं दर्शन के समय, एक निमेष के व्यवधान को भी न सहना; ये दोनों बातें, महाभाव की अनुभावस्वरूप हैं]। इन दो श्लोकों के द्वारा (**भा०१०।३१।१५**) **"अटति यद् भवानह्नि काननम्"** इस मूलश्लोक का अनुसरण हुआ है ॥३६॥

तदनन्तर रास में सम्मिलित होने के समय, जो गोपियाँ, पतियों के द्वारा भवन में ही रोक ली गई थीं, एवं अपना 'मान' (ज्ञान) चले जानेपर, अर्थात् मूर्च्छित हो जानेपर, जो गुणमय देह को छोड़कर, श्रीकृष्ण के अङ्ग-सङ्ग के योग्य देह को प्राप्त हो गई थीं, वे गोपियाँ ही, अभिमानपूर्वक रोती हुई बोलीं—॥३७॥

"हे 'कितव'! (धूर्त!) हम, अपने पति, पुत्र, मित्र, सहोदर-भाई आदि को तृण के समान छोड़कर, तुम्हारे पास आई थीं; किन्तु कष्ट इस बात का है कि, तुमने हमको वन में, सो भी रात्रि में,

पुनः सकला एव सकला एवमूचुः,—

'हसितं मृदु चारु वीक्षितं, रहसि प्रेमवचः स्मरोदयम् ।
भुजयोरुरसश्च रस्यतां, विमृशन्नो हृदयं विमुह्यति ॥३९॥

व्रज-काननवासिनां मुदे, भवतो व्यक्तिरितीयतीं प्रथाम् ।
व्यभिचारवतीं स्म मा कृथाः, प्रथयाऽस्मन्मनसो रुजां क्षयम् ॥४०॥

तव तच्चरणाम्बुजं विभो !, कठिनेषु स्तनमण्डलेषु यत् ।
सभयं विभृमो वनेऽमुना, विचरन्नो दुनुषे तृणाङ्कुरैः ॥४१॥

कठिनाः कुचमण्डला हि वो, मृदवः स्युर्न ममाऽङ्घ्रिसङ्गतः ।
इतरे तृणशर्करादयो, ह्यपि मेद्यन्ति न तैर्मम व्यथा ॥४२॥

---

पुनः किस प्रकार त्याग दिया ? 'कितव'-शब्द से, यह भाव प्रदर्शित करती हैं कि, हमारे शरीर को दुबारा छुड़वाने का प्रयत्न कर रहे हो क्या ? इस श्लोक के द्वारा (भा० १०।३१।१६) **"पतिसुतान्वय"** इस मूल-श्लोक का अनुसरण हुआ है ॥३८॥

"पुनः सभी गोपियाँ, कलापूर्वक इस प्रकार बोलीं—अर्थात् तुम्हारी मोहनता ने हाय ! हम सब चतुर गोपियों को भी निगल लिया, एक की भी रक्षा नहीं हो पायी । इसलिये मोहन करनेवाली वस्तुओं की गिनती करती हुई बोलीं—"हे नाथ ! तुम्हारी कोमल हँसी, सुन्दरतापूर्वक देखना, एकान्त में स्मर का उदय करनेवाला प्रेममय वचन, एवं तुम्हारी दोनों भुजाओं की सरसता, तथा वक्षःस्थल की सरसता, इन सबको विचारता हुआ, हमारा मन, प्रतिक्षण, विमुग्ध होता रहता है; अर्थात् इस प्रकार अलग-अलग तो, छः वस्तुओं का विचार करता हुआ; किन्तु, सम्मिलितरूप से तो,अपनी भुजा एवं वक्षःस्थल के अवलोकन-पूर्वक, एवं हास्यपूर्वक, हमारे देखने से स्वच्छ, एवं प्रेमपूर्वक कामकलामय केवल तुम्हारा एक वचन ही, महामोहित करनेवाला है । इस प्रकार विचारपूर्वक, आस्वादन करता हुआ, हमारा मन, मोहित होता रहता है । इस श्लोक के द्वारा (भा० १०।३१।१७) **"रहसि संविदम्"** इस मूलश्लोक का अनुसरण हुआ है ॥३९॥

"हमारी अपेक्षा से तो, आपको यद्यपि कोई प्रयोजन नहीं है, तथापि अपने निर्मल यश की रक्षा के अनुरोध से ही, हमारी रक्षा कर दीजिये । इस भाव को दिखाती हुई बोलीं—"हे नाथ ! आपका प्राकट्य, व्रज के वनों में निवास करनेवाले प्राणियों के हर्ष के लिये ही है" इस प्रकार की ख्याति को, व्यभिचारवाली, अर्थात् विरुद्ध-धर्मवाली मत बनाइये । इसलिये हमारे मानसिक रोगों का क्षय कर दीजिये । इस श्लोक के द्वारा (भा० १०।३१।१८) **"व्रजवनौकसां व्यक्तिरङ्ग ! ते"** इस मूलश्लोक का अनुसरण हुआ है ॥४०॥

"अहो आश्चर्य ! हम सबको छोड़कर, अपने कष्ट को भी अङ्गीकार कर रहे हो, और उस निजी कष्ट के द्वारा, हमको पुनः दुःखी करने के लिये ही, मानो ऐसी चेष्टा कर रहे हो । इस अभिप्राय को दिखाती हुई बोलीं—"हा ! विभो ! हम सब, आपके जिस चरणकमल को, अपने कठिन स्तनमण्डलों-पर भयपूर्वक धारण करती थीं, तुम, उसी कोमल चरणकमल के द्वारा, वन में विचरण करते हुए, तृणों के अंकुरों से व्यथित, क्यों, नहीं हो रहे हो ?" ॥४१॥

इति चेद्दतमेव नो मृषा, कुलिशं यद् द्रवति त्वदीक्षणात् ।
कुलिशादपि निष्ठुरात्मनां, किमुरोजाः कठिना न सन्तु नः ॥४३॥ (युग्मकम्)

कुसुमादपि कोमलं मन ,स्तव यत् प्रैति महाकठोरताम् ।
तदपि ह्यतिदारुणात्मनां, बत याट्टच्छिक-सङ्गतो हि नः ॥४४॥

असमञ्जसमेतदुच्चकै-,र्युगपद् भूरिवधूवधस्तव ।
इति नो वितथा मतिर्वृथा, व्रजतोऽसून् प्रसभं रुणत्सि नः ॥४५॥

अथवा कुहकैककौतुकी, हृदये नः प्रकटं परिस्फुरन् ।
निरुणत्सि बहिर्विनिर्यतो, बत नोऽसूनिति तेऽतिकौतुकम् ॥४६॥

न वयं बहुभिर्गवेषणै-,रहह त्वामवलोकितुं क्षमाः ।
इति नाथ ! भवद्गवेषणे, स्वयमेव प्रसरन्ति नोऽसवः ॥४७॥

---

"हे गोपियो ! तुम्हारे कठिन कुचमण्डल, मेरे चरणों के सङ्ग से, कोमल नहीं हो सकेंगे । किन्तु, मेरे चरणों के सङ्ग से, कठोर जातिवाले, दूसरे तृण एवं कङ्कड़ आदि भी 'स्निग्ध', अर्थात् कोमल हो जाते हैं **"ञिमिदा स्नेहने"** । अतः उनके द्वारा, मेरे लिये किसी प्रकार भी व्यथा नहीं है" । "इस प्रकार यदि आप कहते हो तो, यह बात सत्य ही है, मिथ्या नहीं है । क्योंकि, तुम्हारे दर्शन से तो, वज्र भी पिघल जाता है, और हमारा मन तो, वज्र से भी कठोर है । अतः, हमारे स्तनमण्डल, कठोर क्यों नहीं होंगे ? ॥४२-४३॥

"हाय ! हम अपनी कठोरता का कहाँतक वर्णन करें कि, जिस कठोरता ने, आपको भी कठोर बना दिया । इसी भाव को दिखाती हुई बोलीं—"हे नाथ ! तुम्हारा मन तो, पुष्प से भी कोमल था; किन्तु इस समय, महाकठोरता को जो प्राप्त हो रहा है. वह भी, अतिशय कठोर मनवाली, हम सब गोपियों के स्वेच्छापूर्वक के सङ्ग से ही हो रहा है । हाय ! यही खेद है । इन चार श्लोकों के द्वारा (भा० १०।३१।१९) **"यत्ते सुजातचरणाम्बुरुहं स्तनेषु"** इस श्लोक का अनुसरण हुआ है ॥४४॥

"पहले की तरह, व्याजस्तुति से उनकी निर्दयता का ही वर्णन करती हुई बोलीं—"हे नाथ ! सबसे भारी एक यही असमञ्जस है कि, "तुमको एकसाथ ही बहुत-सी स्त्रियों का वध उपस्थित हो रहा है" इस प्रकार के विचारवाली, हमारी मति, मिथ्या है । और तुम्हारे विरह में जाते हुए, हमारे प्राणों को, तुम हठपूर्वक व्यर्थ ही रोक रहे हो; अर्थात् तुम, जाते हुए प्राणों को, बलपूर्वक रोक रहे हो । अहो ! तुम्हारी कृपालुता को धन्य है । वस्तुतस्तु, जाते हुए भी हमारे प्राण, तुम्हारी आशा से ही, महान् पीडा की प्राप्ति की इच्छा से ही नहीं जा रहे हैं । इस कारण तो तुम, मारने से भी अधिक दुःखदायी हो ॥४५॥

"किंच तुम्हारी प्राप्ति की आशा के बन्धन में भी, न आनेवाले हमारे प्राण, तुम्हारी स्फूर्ति के द्वारा ही सुरक्षित हैं । इसी अभिप्राय से बोलीं—'अथवा हे नाथ ! तुम, ऐन्द्रजालिकके-से कौतुकी होकर, हमारे हृदय में प्रगटरूप से स्फूर्ति पाते हुए, बाहर जाते हुए भी हमारे प्राणों को विशेष करके रोक रहे हो । हाय ! यह तुम्हारा बड़ा भारी तमाशा है; अर्थात् बाहर से अन्तर्धान होकर तो, आप, हमारे प्राणों को, शरीर से बाहर भगाते रहते हो, फिर हृदय में स्फूर्ति पाकर, उनको रोक लेते हो, इस प्रकार प्राणों को निकालना एवं रोकनारूप तुम्हारा अतिशय 'कौतुक' (तमाशा) है ॥४६॥

मम लब्धिरहो मदिच्छया, न विना तेन कृतं समुद्यमैः ।
इति चेन्मनसि स्फुरद्दशां, त्यज गच्छन्तु बहिर्बताऽसवः ॥४८॥

अयि जीवितनाथ ! जीवितै-,र्भवदन्वेषकृते बहिर्गतैः ।
त्वमवश्यमवेक्ष्यसेऽचिरात्, न हि भृत्येषु पराङ्मुखः प्रभुः ॥४९॥

इति रोदन-रीति-कोमलः, कलकण्ठीकुल-कण्ठनिस्वनः ।
मृग-पक्षि-वधूररोदयत्, तरु-वल्ली-हृदयान्यदारयत् ॥५०॥

निकटस्थित एव तत्र स, प्रणयी गोकुलराजनन्दनः ।
कृतकं कठिनत्वमावह-,न्नपि सोढुं प्रबभूव नाऽपरम् ॥५१॥

पुनरपि विलपन्त्यो मुक्तकण्ठं रुदत्यः, प्रियगुणगणमुच्चैः कोमलं कीर्तयन्त्यः ।
तमथ समयमीयुः प्राणनिर्याणतो वा, सुखदमवधिभूतं प्राणनाथागमाद् वा ॥५२॥

---

"किंच इतनेपर भी आप, अब इससे आगे, हमारे प्राणों को रोकने को समर्थ न हो सकोगे। इस प्रकार की उत्प्रेक्षा करती हुई बोलीं—"हाय ! हे नाथ ! हम सब तो, बहुत प्रकारों से ढूंढ़नेपर भी, तुमको देखने को समर्थ नहीं हो पायीं। इसलिये आपको खोजने के निमित्त, हमारे प्राण, स्वयं ही जा रहे हैं। तात्पर्य—"यदि तुम अपने प्राणनाथ को खोजते-खोजते थक गयी हो, तो हम ही, उनको खोजने के लिये, यहाँ से बाहर निकल रहे हैं" इस प्रकार कहकर, मानो हमारे ऊपर कुपित-से होकर, हमारे प्राण, स्वयं ही बाहर भाग रहे हैं ॥४७॥

"हे प्रियतमाओ ! मेरी प्राप्ति तो, मेरी इच्छा के बिना नहीं होती है। इसलिये उद्योगों के करने से कोई प्रयोजन नहीं है"। "यदि आप, इस प्रकार कहते हो तो, हमारे मन में स्फूर्ति पानेवाली दशा को छोड़ दीजिये। ऐसा करने से हमारे प्राण, सुखपूर्वक बाहर चले जायँ तो अच्छा हो। तात्पर्य—आपकी इच्छा तो, हम से मिलने की होगी नहीं; अतः, आपकी प्राप्ति भी, हमको होगी नहीं, यह हम जानती हैं। इसलिये हमारे अन्तःकरण से भी, आप, निकल कर भाग जाइये। जिससे कि हमारे प्राण भी, तुमको पकड़ने के लिये, तुम्हारे पीछे पीछे भाग चलेंगे ॥४८॥

"विलापमय-गीत का उपसंहार करती हुई, गोपियाँ, नीतिपूर्वक बोलीं—"हे प्राणनाथ ! देखो, आपकी खोज करने के लिये, बाहर निकले हुए हमारे प्राण, आपको शीघ्र ही अवश्य ही देख लेंगे, इसमें सन्देह नहीं है। और यह बात भी प्रसिद्ध है कि, स्वामी, अपने सेवकों के ऊपर, कदापि विमुख नहीं होता है" ॥४९॥

इस प्रकार रोने की रीति से कोमल, एवं कोयल की श्रेणी के कण्ठ के समान, गोपियों का जो शब्द था, उस शब्द ने, मृग एवं पक्षियों की स्त्रियों को रुला दिया, तथा वृक्ष एवं लताओं के भी हृदय विदीर्ण कर दिये ॥५०॥

परमप्रेमी गोकुलराजनन्दन, वे श्रीकृष्ण, उस समय वहाँपर निकट में ही स्थित होकर, बनावटी कठोरता को धारण करके भी, उससे आगे उनके करुण विलाप को सहने के लिये समर्थ नहीं हो सके ॥५१

वे गोपियाँ फिर भी, विलाप करती हुईं, एवं गला फाड़-फाड़ कर रोती हुईं, तथा प्रियतम के सर्वोत्तम गुणगण का कोमलतापूर्वक कीर्तन करती हुईं, पश्चात् प्राणों के चले जाने के कारण, अथवा

### श्रीकृष्णस्य दर्शनम्

**एवं सति स तिरोभावतो भावतोषेणोपरतो रतोत्सव इव मूर्तः सकरुणाऽरुणाऽपाङ्गेषुणा तासामन्तःक्लान्तिलतां समूलमुन्मूलयन्निव, स्मितचन्द्रिकया कयाचन मनोरुगन्धकारं विद्रावयन्निव, मधुरिमगरिमगभीरतया मुहुरुदितरुदितक्लमादिकं कदापि नानुभूतमिति मितिरहितां संविदं प्रतिफलयन्निव, तदेव प्रथमं प्रथ-मङ्गलमङ्गलक्ष्मीसौभाग्यं दर्शितमिव प्रतिबोधयन्, विरहरंहसा यदितस्ततो गवेषितं तदपि स्वप्नविलसितमिवाऽनुभावयन्, प्रमद-मदनानन्दरसेन तासां हृदयं सुहृदयं सुक्षालयन्निव, वपुरपि विरहकृशानुकृशाऽनुतप्तं तत्कालमेव तप्तशीतलतया स्तव-पुरं वपुरन्तरतां प्रापयन्निव, निष्क्रम्य गतं जीवितं पुनरपि स्थानस्थितं कारयन्निव, विरह इति नामधेयं कदापि श्रवणयोर्न जातमिति भावं भा-वन्दितं कुर्वन्निव, एक एव युगपदेव सर्वा एव समालिङ्गन्निव, गरिमधुरा-मधुराऽधरसंयोगं विनापि युगपदेव सकलानामेव विलसत्कपोलचुम्बन-चातुरीमुरीकुर्वन्निव, तत्रैव स्थितोऽपि कुतश्चिदिवाऽऽगतः**

---

प्राणनाथ के आगमन के कारण, उस समय को अवधिभूत एवं सुखद मानने लग गई; अर्थात् हम सब गोपियों ने, एक सम्मति से सम्मिलित होकर, यह क्षणभर का समय ही, अवधिरूप से व्यवस्थापित कर दिया है। यदि इतने समय में, वे प्रियतम नहीं आते हैं, तो हम सब, अपने प्राणों को छोड़कर, सुखी हो जायँगी; और यदि आ ही जाते हैं, तब तो प्राणों के सहित ही सुखी हो जायँगी। इस विचार से, दोनों प्रकार से ही, यह समय सुखद हो जायगा। उन गोपियों ने यह निर्णय कर लिया ॥५२॥

### श्रीकृष्ण का दर्शन

ऐसी स्थिति में, वे श्रीकृष्ण, गोपियों के लोकोत्तर भाव से प्रसन्न होकर, तिरोभाव से उपरत होकर, मूर्तिमान् रतोत्सव की तरह प्रगट हो गये (यह अन्वय है)। वे प्रगट होते-होते, करुणा से युक्त अरुण कटाक्षरूप बाण के द्वारा, उन गोपियों के अन्तःकरण की ग्लानिरूपलता को, मानो समूल उखाड़ रहे थे। एवं अपनी अनिर्वचनीय किसी मन्दमुसकानरूप चन्द्रिका के द्वारा, मानो उन गोपियों के मानसिक-रोगरूप अन्धकार को दूर भगा रहे थे। एवं माधुर्य के गौरव की गम्भीरता के द्वारा, बारंबार प्रगट हुआ रोने आदिक का खेद, मानो कभी भी अनुभव नहीं किया, इस प्रकार के अपरिमित ज्ञान को, मानो प्रतिफलित कर रहे थे। (**प्रथं ख्यातं मङ्गलं यत्र, तदङ्गलक्ष्मीसौभाग्यं प्रथममेव दर्शितमिति अभिसारान्तमारभ्यैतावन्तं कालमभिव्याप्यैव दर्शितमिति ज्ञापयन् न तु विलापान्ते इदानीमित्यर्थः**) जिसमें मङ्गल प्रसिद्ध है, अपनी अङ्गशोभा का वह सौभाग्य, मानो पहले ही दिखाया है; अर्थात् गोपियों के अभिसार की समाप्ति से लेकर, अबतक के समय को लेकर ही दिखाया है, इस बात को विज्ञापित कर रहे थे; किन्तु, विलाप के अन्त में ही दिखाया है; इस भाव को भुला रहे थे। अतएव, इधर-उधर जो खोज की थी, मानो उसको भी स्वप्न के विलास के समान अनुभव करा रहे थे। एवं गोपियों के मित्र, वे श्रीकृष्ण, हर्षरूप 'मदन' (काम) के आनन्दमय रस के द्वारा, उनके हृदय को, मानो भली प्रकार प्रक्षालित कर रहे थे। (**विरहकृशानुना कृशं च अनुतप्तं च तथाभूतं वपुः, स्तव-पुरं स्तवस्य प्रशंसायाः पुरं वासस्थानम्**) एवं अपने विरहरूप अग्नि के द्वारा, 'कृश' (क्षीण) एवं सन्तप्त जो गोपियों का शरीर था, उसको तत्काल ही तप्त होकर, शीतल होने के कारण, प्रशंसा का स्थान बनाकर, मानो दूसरे नवीन शरीर के भाव को प्राप्त करा रहे थे। एवं उनके शरीर से निकल कर गये हुए जीव को भी, मानो फिर भी स्वस्थान में ही स्थित-

**साक्षान्मन्मथमन्मथ इव, पीतांशुकांशुकान्तो विलोल-वनमालस्तासां हृदयाऽऽकाशादिवाऽवनि-तलादिव, वनान्तरादिव, न कुतोऽपीवाऽऽगतस्तथैव स्थित इव प्रादुरासीत् ।।५३।।**

**अकस्मात् कस्मात् कारणादिव समुद्गतं पूर्णसुधाकरमिव कुमुदिन्यः, दुरवग्रहाऽवग्रहाऽवसाने तत्कालोदितं नवधाराधरमिव चातकयुवतयः, अभितो वनं समुज्ज्वलज्ज्वलन-सन्ताप-दह्यमाना निर्मेघमासारं सारङ्गरमण्य इव, परपुरप्रवेशमारचय्य चिरान्निवर्तमान-मात्मानं सद्यस्तनवस्तनव इव तमालोक्य युगपदेव समुल्लसिता बभूवुरसितापाङ्ग्यः, तत्समकालमेव प्रमोदेन सह समुत्तस्थुः, वपुषा सह सकलसन्तापं विसस्मरुः, उत्कण्ठया सह समीपमभिसस्रुः ।।५४।।**

**श्रीकृष्णदर्शनादनेकेषां भावानामुदयः**

**ततश्च, काचित् कराम्बुरुहमञ्जलिना स्म धत्ते, काप्यंससीमनि भुजं मदरूषितायाम् ।**
**ताम्बूलचर्वितममुष्य दधार काचित्, पाणौ हिरण्मयपतद्ग्रहकान्तिकान्ते ।।५५।।**

---

सा करा रहे थे । एवं " 'विरह'-नामक पदार्थ, उनके कानों में कभी भी उत्पन्न नहीं हुआ है" मानो इस प्रकार के भाव को (**भा कान्तिस्तया वन्दितं प्रदीप्तं भावान्तराऽऽप्लुतमित्यर्थः**) कान्ति के द्वारा प्रदीप्त कर रहे थे, अर्थात् मानो दूसरे भाव से व्याप्त कर रहे थे । एवं अकेले ही, एकसाथ ही, मानो सभी गोपियों को ही, भली प्रकार आलिङ्गन-सा कर रहे थे; अर्थात् अपने दर्शन से ही, आलिङ्गनजन्य सुख को दे रहे थे । एवं 'गरिमधुरा', अर्थात् अतिशय गौरव के द्वारा, अपने सुमधुर अधर के संयोग के बिना भी, मानो एकसाथ ही, सभी गोपियों के शोभायमान कपोलों के चुम्बन की चातुरी को अङ्गीकार कर रहे थे, अर्थात् अपने दर्शनमात्र से ही, चुम्बन का सुख दे रहे थे । वहींपर स्थित होकर भी, मानो कहीं से आये हुए, साक्षात् कामदेव का भी मथन कर रहे थे । एवं वे, अपने पीताम्बर की किरणों से मनोहर लग रहे थे, चञ्चल वनमाला से युक्त थे, तथा मानो उन गोपियों के हृदयरूप आकाश से ही, मानो भूतल से ही, मानो दूसरे वन से ही, मानो कहीं से भी नहीं आये हुए की तरह, उसी प्रकार स्थित हुए की तरह प्रगट हो गये ।।५३।।

तदनन्तर श्रीकृष्ण को देखकर, श्याम-कटाक्षोंवाली वे सभी गोपियाँ, एकसाथ ही, उस प्रकार से प्रफुल्लित हो गईं कि, जिस प्रकार मानो किसी कारण से, अचानक उत्पन्न हुए, पूर्ण-चन्द्रमा को देखकर, कुमुदिनियाँ खिल उठती हैं; एवं (**दुरवग्रहः स्वदर्शनाऽदानप्रौढिः स एवाऽवग्रहो वृष्टिप्रतिबन्धस्तदन्ते**) अपने दर्शन न देने का दुराग्रहरूप 'अवग्रह', अर्थात् वर्षा का प्रतिबन्ध, उसके अन्त में तत्काल प्रगट हुए नवीन जलधर को देखकर, जिस प्रकार चातकियाँ प्रफुल्लित हो जाती हैं; एवं वन के चारों ओर भली प्रकार जलती हुई अग्नि के सन्ताप से जलती हुई 'सारङ्गियाँ' (हरिणियाँ), जिस प्रकार बिना मेघ के धारा-सम्पात को देखकर प्रसन्न हो जाती हैं; तथा दूसरे लोक में गमन करके, बहुत समय के बाद लौटकर आते हुए, जीवात्मा को देखकर, अत्यन्त कृश शरीर, जिस प्रकार तत्काल प्रफुल्लित हो उठते हैं । और वे सभी गोपियाँ, श्रीकृष्ण के प्रगट होने के समय ही, मानो आनन्द के साथ ही खड़ी हो गईं, शरीर के सहित समस्त सन्ताप को भी भूल गईं, तथा उत्कण्ठा के साथ श्रीकृष्ण के 'समीप' (निकट) आ गईं ।।५४।।

**श्रीकृष्ण के दर्शन से अनेक भावों का प्राकट्य**

उसके बाद किसी गोपी ने, श्रीकृष्ण के करकमल को अपनी अञ्जलि के द्वारा ग्रहण कर लिया;

काचित् तप्तस्तनमुकुलयोस्तत्पदाब्जं निधाय, प्रत्यग्रोद्यन्नवकिशलयाऽऽच्छाद्यमानाऽऽननस्य ।
भाविक्रीडोत्सवरससमारम्भ-संसूचकस्य, स्वाङ्गे शोभामधित सुतनुः स्वर्णकुम्भद्वयस्य ॥५६॥

काचिद् भाले भ्रुकुटिकुटिले तन्वती भ्रूतरङ्गान्, चञ्चत्कोणैररुणतरुणैरञ्जनाक्तैरपाङ्गैः ।
कन्दर्पस्य प्रमदगरलेनेव दिग्धैः पृषत्कै-,र्निघ्नत्यालोकत कुतुकिनी दन्तदष्टाऽधरश्रीः ॥५७॥

अनिशमनिमिषाभ्यां लोचनाभ्यामथैका, मुखकमलमधूलीमापिबत् प्राणबन्धोः ।
अलभत न पिपासा-पारमेषा तदासीत्, इयमपि च नितान्तं पीयमानाऽपि पूर्णा ॥५८॥

तं कापि लोचनपथेन निवेश्य चित्ते, तेनैव निर्गमन-शङ्कनतो नताक्षी ।
तत्कालमेव विनिमीलितलोचनैव, रोमाञ्चिता विधुमुखी चिरमालिलिङ्ग ॥५९॥

---

किसी ने उनकी भुजा, कस्तूरी के द्वारा चर्चित अपने कन्धे के ऊपर धर ली; एवं किसी गोपी ने, श्रीकृष्ण के द्वारा चबाये हुए, ताम्बूल के पीक को, सुवर्णमय पीकदान की कान्ति से सुन्दर अपने हाथ में धारण कर लिया ॥५५॥

एवं सुन्दर शरीरवाली किसी गोपी ने, श्रीकृष्ण के विरह से सन्तप्त, अपने स्तनरूप दोनों कलिकाओं के ऊपर, उनके चरणकमल को धरकर, तत्काल उत्पन्न हुए नवीन पल्लव से ढके हुए मुखोंवाले, एवं आगे होनेवाली रासलीला के उत्सव-रस के आरम्भ की सूचना करनेवाले, सुवर्णमय दो घटों की शोभा, अपने अङ्ग में धारण करली; अर्थात् श्रीकृष्ण के चरणकमल को धारण करनेवाले, उस गोपी के दोनों स्तन, रासलीला महोत्सव के आरम्भ में, मङ्गलार्थ धरे हुए, दो सुवर्णमय कलशों के समान प्रतीत हो रहे थे, एवं श्रीकृष्ण का चरणकमल, कलशों के ऊपर धरे हुए, नवपल्लव के समान प्रतीत हो रहा था ॥५६॥

एवं 'कुतुकिनी', अर्थात् विलासवती कोई गोपी, अपने दाँतों से दबे हुए, अधर की शोभा से युक्त होकर, भ्रुकुटि के द्वारा कुटिल, अपने भालपर भ्रूरूप तरङ्गों का विस्तार करती हुई, एवं चञ्चल कोनाओं से युक्त, अरुणता से पूर्ण, तथा अञ्जन से युक्त, अपने कटाक्षों के द्वारा, मानो कामदेव के प्रकृष्ट मदरूप विष के द्वारा, लिप्त बाणों के द्वारा प्रहार करती हुई, दूर से ही देख रही थी; अर्थात् अपने सौभाग्य की अधिकता से, मानो श्रीकृष्ण को दूर से ही क्षुभित कर रही थी ॥५७॥

उसके बाद दूसरी कोई गोपी, निमेषरहित नेत्रों के द्वारा, अपने प्राणबन्धु श्रीकृष्ण के मुख-कमल के आसव का निरन्तर पान करने लगी। इतनेपर भी यह गोपी, 'पिपासा' (प्यास) के पार को नहीं प्राप्त कर पायी; किन्तु, श्रीकृष्ण के नेत्रों के द्वारा पान की गयी, यह गोपी, यथेष्ट पूर्ण हो गयी ॥५८॥

चन्द्रमुखी एवं 'नताक्षी' (कुटिल नेत्रोंवाली) कोई गोपी, अपने नेत्रों के मार्ग के द्वारा, श्रीकृष्ण को, अपने चित्त में प्रविष्ट करके, फिर उसी नेत्रमार्ग से, श्रीकृष्ण के निकल जाने की शङ्का से, तत्काल ही योगी की तरह, नेत्रों को बन्द करके ही रोमाञ्चित होकर, चित्तस्थ श्रीकृष्ण का बहुत देरतक आलिङ्गन करती रही। [श्रीजीव-गोस्वामि-कृत दशम-स्कन्ध की वैष्णवतोषिणी व्याख्या के अनुसार— श्रीकृष्ण के करकमल आदि को धारण करनेवाली जो गोपियाँ हैं, उनके नाम क्रमशः चन्द्रावली, श्यामला, शैव्या, पद्मा, श्रीराधा, ललिता, एवं विशाखा, ये सात हैं ] ॥५९॥

ततश्च, काचित् काञ्चनमञ्जरीव विनमद्गात्री मनोरागजै-
रावेगैः पृथुवेपथुर्विरुरुचे कृष्णं विलोक्याग्रतः ।
संग्रामोत्सव-कौतुकोत्सुकतया सद्यः प्रसूनायुधो
गर्वेणैव चकार चम्पकधनुःकम्पस्य संपादकम् ॥६०॥

ततश्च, अभ्युन्नीय परस्पराङ्गुलिदलव्यासङ्गि पाणिद्वयं
लीलाऽऽलस्यविलुप्तये तनुलतामुल्लासयन्ती तिरः ।
मूर्ध्नः सीमनि मण्डलीकृतमतिस्मेरस्य हर्षोदयात्
वक्त्रेन्दोः परिधीचकार भुजयोर्युग्मं चकोरेक्षणा ॥६१॥

ततश्च, वामा वामकराङ्गुलीदलयुगेनाऽऽतन्वती छोटिकां
निर्याहीति ह्रियोऽपसारणविधेः संकेतमुद्रामिव ।
ईषन्निःसरतेव दन्तमहसा सार्धं बहिर्निःसृतौ
तस्या एव हि वर्त्मकल्पनकृताऽऽरम्भेव जृम्भां व्यधात् ॥६२॥

आनीय काऽप्युरसि पाणिदलेन वेणी-,मेणीदृगुन्नतपयोधरयोर्निवेश्य ।
दोर्भ्यां निपीड्य निविडं विनिमीलिताक्षी, रोमाञ्चकञ्चुकतनुश्चिरमालिलिङ्ग ॥६३॥

---

उसके बाद कोई गोपी, सुवर्णमयी मञ्जरी की तरह, विनम्र शरीरवाली होकर, मानसिक अनुराग से उत्पन्न होनेवाली बेचैनियों के द्वारा, अर्थात् चिन्ताओं के द्वारा विशेष कम्पित होकर, अपने आगे की ओर श्रीकृष्ण को देखकर, विशेष शोभित हो गयी। उस समय कामदेव ने संग्रामरूप उत्सव के कौतुक की उत्सुकता के कारण, तत्काल उत्पन्न हुए गर्व के द्वारा ही, श्रीकृष्ण को, 'चंपक' (चम्पा) के पुष्प के बने हुए अपने धनुष् के कम्प का सम्पादक बना दिया ॥६०॥

उसके बाद चकोरके-से नेत्रोंवाली किसी गोपी ने, आपस में मिली हुई अंगुलियों से युक्त, अपने दोनों हाथों को ऊपर की ओर करके, लीला में होनेवाले आलस्य को समाप्त करने के लिये, अपनी शरीर-रूप लता को तिरछेपन से उल्लसित करके, अपने मस्तक की सीमा के ऊपर मण्डलाकार बनाई हुई दोनों भुजाएँ, हर्ष के उदय के कारण, अत्यन्त मन्दहास से युक्त, अपने मुखरूप चन्द्रमा की 'परिधि', अर्थात् मण्डल बना दीं; अर्थात् दोनों भुजाओं को, मस्तक के ऊपर मिलाकर, अँगड़ाई तोड़ने लग गयी ॥६१॥

उसके बाद 'वामा', अर्थात् वाम्य-भावविशेषवाली कोई गोपी, अपने बायें-हाथ की दो अंगुलियों के अग्रभाग से, अर्थात् बायाँ-अंगूठा एवं बाँयी मध्यमा अंगुली, इन दोनों के द्वारा, "अरी लज्जा ! तू हमारे हृदय से निकल जा" इस प्रकार कहकर, लज्जा को, निकालने की विधि की, मानो संकेत की मुद्रा की तरह, 'छोटिका' (चुटकी) का विस्तार करती हुई, अर्थात् चुटकी के द्वारा, लज्जा को अपने हृदय से भगाती हुई, एवं उस लज्जा के साथ ही हृदय से बाहर निकलने के निमित्त, मानो कुछ निकलते हुए दाँतों के प्रकाश के द्वारा, अर्थात् रत्नमय दीपक के द्वारा, मार्ग के निर्माण का आरम्भ करनेवाली होकर, जम्हाई लेने लग गई ॥६२॥

किञ्च, आघ्राय धूनितशिरः सरसं च वीक्ष्य, व्याधुन्वती मधुकरीं पुरतः पतन्तीम् ।
स्विद्यत्कपोलफलका पुलकाङ्कुरेण, लीलारविन्दमरविन्दमुखी चुचुम्ब ॥६४॥

काचिच्चकोरनयना नयनाऽञ्चलेन, लीलाऽऽलसेन दयिताऽऽननमीक्षमाणा ।
आलीजनांसतटवेल्लित-बाहुवल्लि-,र्मूर्तेव सौभगमहाधनमत्तताऽभूत् ॥६५॥

दोर्भ्यां लसत्कनककङ्कणझङ्कृताभ्या-,मामोच्य कापि कवरीं पुनराबबन्ध ।
ध्वान्तभ्रमादिह निलीय किमस्ति मानो, नो वेति तं निरसितुं तमिवाऽन्वियेष ॥६६॥

भुजाया वामायाः कलमधुरझङ्कारिवलयं, सलीलं धूतायाः करदलकनीयोऽङ्गुलिकया ।
वितन्वाना वामश्रुतिकुहरकण्डूमथ परा, व्यधात् कामक्रीडासमरजयघण्टाध्वनिमिव ॥६७॥

एवं मृगनयनी कोई गोपी, अपने करपल्लव के द्वारा, अपनी वेणी को अपने वक्षःस्थल के ऊपर लाकर, तथा अपने ऊँचे स्तनों के ऊपर धरकर, दोनों भुजाओं के द्वारा खूब भींचकर, दोनों नेत्र बन्द करके, रोमाञ्चरूप कंचुकी से युक्त शरीरवाली होकर, बहुत देरतक आलिङ्गन करती रही [इस गोपी ने अपने वक्षःस्थलपर वेणी को लाकर, संभोग की प्रार्थना का उद्योग दिखाया है] ॥६३॥

किंच, कमल के समान मुखवाली कोई गोपी, अपने लीला के कमल को, मस्तक को हिलाते-हिलाते संघकर, अर्थात् माधुर्य के अनुभव से उत्पन्न हुए विस्मय का अभिनय दिखाकर, पश्चात् सरसता-पूर्वक, अर्थात् भावविशेष के साथ उल्लासपूर्वक उसको देखकर, तथा उस लीलाकमलपर आगे की ओर से गिरती हुई 'मधुकरी' (भ्रमरी) को, अपने दाहिने-हाथ के द्वारा फटकारती हुई, अर्थात् अपने विपक्षवाली गोपी का आक्षेप का अभिनय करती हुई, पुलकरूप अंकुरों के द्वारा, कपोलों के ऊपर पसीना से युक्त होकर, उस लीलाकमल का चुम्बन करने लग गई। (**अत्र अरविन्दमुखीति "योग्यं योग्येन युज्यते" इति मुखचुम्बनाभियोगेन न्यायो व्यञ्जितः**) इस श्लोक में अरविन्द-मुखी गोपी ने, लीला-अरविन्द का चुम्बन किया, इस मुखचुम्बन के उद्योग से, "योग्य-वस्तु का सम्बन्ध, योग्य-वस्तु से ही होता है", यह न्याय व्यञ्जित हो गया ॥६४॥

चकोरके-से नेत्रोंवाली कोई गोपी, लीलामय आलस्य से पूर्ण, अपने नेत्रप्रान्त के द्वारा, प्रियतम के मुखारविन्द का दर्शन करती हुई, अपनी सखी के कन्धेपर अपनी बाहुरूप लता को घुमाकर रखकर, मानो सौभाग्यरूप महाधन की मत्तता ही मूर्तिमती हो गई। अपनी सखी के कन्धेपर भुजा घुमाने से, इस गोपी ने, श्रीकृष्ण से आलिङ्गन का उद्योग प्रदर्शित कर दिया ॥६५॥

कोई गोपी, शोभायमान सुवर्णमय कङ्कणों की झङ्कार से युक्त, अपनी दोनों भुजाओं के द्वारा, अपनी चोटी को खोलकर, पुनः बाँधने लग गई। उस चोटी के खोलने एवं बाँधने से, यह प्रतीत हो रहा था कि, वह गोपी, 'मेरी इस चोटी में, अन्धकार के भ्रम से, मेरा मान, छिपकर विद्यमान है या नहीं, यह विचार करके, मानो उस मान को दूर करने के लिये, उस चोटी में उस मान को ही खोजने लग गई। और खोलकर, पुनः बाँधनारूप अनुभाव के द्वारा, सुरतकाल की समाप्ति का उद्योग ज्ञापित कर दिया ॥६६

उसके बाद दूसरी कोई गोपी, लीलापूर्वक अनायास कम्पित की हुई, अपनी बायीं-भुजा के अस्पष्ट सुमधुर झङ्कार से युक्त कङ्कण का विस्तार करती हुई, तथा अपने उसी करपल्लव की 'छोटी', अर्थात् कनिष्ठिका अगुली के द्वारा, बायें-कान के छिद्र की खुजली का विस्तार करती हुई, मानो काम-क्रीडारूप युद्ध के विजय के घण्टा की ध्वनि ही करने लग गई ॥६७॥

करेणाऽसव्येन प्रचलवलयालिध्वनिभृता, व्यधूनात्तन्वङ्गी ललितमथ लीलासरसिजम् ।
तदासीदेतस्याः कुसुमशरसंग्रामविजयी, महानेवाऽऽवर्तो नभसि नवलावण्यसरितः ॥६८॥

मुदितमदनमोदाऽमर्षघर्माम्बुसिक्तं, निजवपुरथ काचित् स्वोत्तरीयाऽञ्चलेन ।
व्यजयत कृतहेलं लीलया वीजयन्ती, स्मरसमरपताका मारुतेनाऽऽधुतेव ॥६९॥

अन्तःप्रफुल्लदभिलाषलतातती ना-,मौत्सुक्यमारुतजवेन बहिर्विधूतैः ।
पुष्पैरिव स्मितभरैर्विदधे विदग्धा, कृष्णाऽवलोकन-महोत्सवपुष्पवर्षम् ॥७०॥

किञ्च, आनन्दजैर्नवकुरङ्गविलोचनाया, वाष्पाम्बुभिर्नयनयुग्मकमापुपूरे ।
कृष्णं विलोकयसि धन्यमसीति गाढं, प्रेम्णा द्रुतेन मनसेव तदालिलिङ्गे ॥७१॥

---

एवं कृशाङ्गी कोई गोपी, चलती हुई चूड़ियों की श्रेणी की ध्वनि को धारण करनेवाले, अपने दाहिने-हाथ के द्वारा, परमसुन्दर लीलाकमल को घुमाने लग गई। उस समय इस गोपी के नवीन सौन्दर्य-रूप नदी के आकाश में, घुमाया हुआ वह लीलाकमल, कामयुद्ध के विजय का सूचक, मानो महान् 'आवर्त' (भँवर) ही हो गया था ॥६८॥

एवं कोई गोपी, प्रसन्न हुए कामदेव के कारण, प्रियतम के दर्शन से उत्पन्न हुआ जो आनन्द, तथा प्रियतम के कैतव के अनुसन्धान से उत्पन्न हुआ जो 'अमर्ष' (क्रोध), उस अमर्ष के अनुभावरूप पसीने के जल से भीजे हुए अपने शरीर का, अपने उत्तरीय-वस्त्र के द्वारा, अर्थात् चूनरी के द्वारा, लीलापूर्वक बीजना करती हुई, वायु के द्वारा कम्पित की हुई कामयुद्ध की पताका की तरह, अवहेलनापूर्वक विजय पाने लगी ॥६९॥

तथा परमचतुरा कोई गोपी, अपने अन्तःकरण में ही प्रफुल्लित होनेवाली, अभिलाषारूप लताओं की पंक्तियों के, उत्कण्ठारूप वायु के वेग से बाहर कम्पित किये पुष्पों के समान प्रतीत होनेवाले, अपने मन्दहासों की अधिकताओं के द्वारा ही, श्रीकृष्ण के दर्शनरूप महोत्सव में, करने योग्य पुष्पों की वर्षा करने लग गई। तात्पर्य—उस गोपी की अभिलाषारूप लताओं के अंकुरित, पल्लवित एवं पुष्पित हो जाने से, उनका फलित होना भी, अतिशय निकटवर्ती ही प्रतीत हो रहा है ॥७०॥

किंच, नवीन मृगके-से नेत्रोंवाली, किसी गोपी के दोनों नेत्र, श्रीकृष्ण के दर्शनानन्द से उत्पन्न हुए प्रेमाश्रुजलों के द्वारा, सर्वतोभाव से परिपूर्ण हो गये। उस समय श्रीकृष्ण के प्रेम से द्रवीभूत हुए, उस गोपी के मन ने, मानो "हे नेत्रयुगल ! भैया ! तू, श्रीकृष्ण का साक्षात् दर्शन कर रहा है; अतः, तू ही धन्य है" इस प्रकार कहकर, उस नेत्रयुगल का गाढा आलिङ्गन कर लिया। "तू, श्रीकृष्ण का दर्शन कर रहा है" इसका भावार्थ यह है कि, उस गोपी का मन, उसके नेत्रयुगल से बोला कि, "देख, भैया ! कर्णेन्द्रिय के द्वारा यद्यपि, मैं भी, श्रीकृष्ण का अनुभव कर रहा हूँ, तथापि मेरे लिये, तुम्हारे द्वारा जिस प्रकार का सुख प्राप्त हो रहा है, उस प्रकार का सुख, कर्णेन्द्रिय के द्वारा नहीं प्राप्त हुआ। "अतः, तू ही धन्य है" इस प्रकार कहकर, प्रेम के कारण पिघले हुए मन ने, मानो दोनों नेत्रों का आलिङ्गन कर लिया। अतएव "मानो उस मन का द्रव ही, दोनों नेत्रों से निकल पड़ा", यह उत्प्रेक्षा व्यञ्जित हो गई। तात्पर्य—उस समय उस गोपी का मन, नेत्रों के साथ तदाकार हो रहा था ॥७१॥

किञ्च, एकां च काञ्चनमयप्रतिमायमानां, स्तम्भः प्रियेक्षणकृतः सहसा व्यधत्त ।
तामेव किं त्रिजगतीललनाललाम-,सौभाग्यभारगरिमैव पराबभूव ॥७२॥

किञ्च, आमूलतो मुकुलितेव कदम्बशाखा, काचिद् बभूव विपुलैः पुलकैः किमस्याः ।
बाणान् स्मरस्य विरहे हृदि संप्रविष्टान्, श्रीकृष्णचुम्बकमणिर्बहिराचकर्ष ॥७३॥

किञ्च, अम्भः-कणाऽऽकुलितकाञ्चनपद्मिनीव, सिष्वेद काचन चिराय चमूरुनेत्रा ।
प्राणाधिनाथमुखचन्द्रविलोकनेऽस्या, यत् स्यन्दते स्म बत मानस चन्द्रकान्तः ॥७४॥

किञ्च, कृष्णं विलोक्य चलचारुचकोरनेत्रा, सञ्चारिचम्पकलतेव चिरं चकम्पे ।
अस्याः प्रविश्य वपुषि स्मरसिन्धुरेन्द्रो, हृद्भूमिकम्पमिव मत्ततया व्यधत्त ॥७५॥

काचिद् विकस्वरपिकस्वरसारतोऽपि, चारुस्वरा विधुमुखी स्वरभङ्गमाप ।
वीणा स्वभावकलकोमलनिक्वणापि, स्निग्धा घनाम्बुभिरपस्वरमेव धत्ते ॥७६॥

---

किंच, प्रियतम के दर्शन से, उत्पन्न किये गये स्तम्भभाव ने, एक गोपी को अचानक सुवर्णमयी प्रतिमा के समान बना दिया । उस समय, मानो उसी गोपी को, तीनों-लोकों की स्त्रियों के तिलकस्वरूप, सौभाग्य के भावरूप गौरव ने ही, पराजित कर दिया क्या ? अर्थात् समस्त संसार की स्त्रियों से, अधिक सौभाग्य का गौरव, मानो उसी को प्राप्त हो गया । अतएव उसके भार से, मानो वह प्रतिमा की तरह अचल बन गई ॥७२॥

किंच, उस समय कोई गोपी, अपने शरीर में उत्पन्न हुई बहुत-सी पुलकावलियों के द्वारा, मूल से लेकर मानो ऊपर की शाखातक, कलियों से युक्त, कदम्ब की शाखा की तरह सुशोभित हो गई । शरीर से बाहर निकली हुई पुलकावलियों के द्वारा, यह प्रतीत हो रहा था कि, इस गोपी के हृदय में, श्रीकृष्ण के विरह के समय प्रविष्ट हुए, काम के बाणों को, मानो श्रीकृष्णरूप चुम्बकमणि ने, बाहर ही निकाल लिया क्या ? ॥७३॥

किंच, मृगनयनी कोई गोपी, जल के कणों से व्याप्त, सुवर्णमयी कमलिनी की तरह, सारे शरीर से पसीना बहाने लग गई । उससे यह प्रतीत हो रहा था कि, मानो प्राणनाथ के मुखरूप चन्द्रमा के दर्शन के समय, इस गोपी का मनरूप चन्द्रकान्तमणि पिघल कर, सहर्ष प्रवाहित हो रहा है ॥७४॥

किंच, चलते हुए चकोर के समान, सुन्दर नेत्रोंवाली कोई गोपी, श्रीकृष्ण को देखकर, चलती हुई चम्पा की लता की तरह, बहुत देरतक कम्पित हो गई । उस कम्प से, यह प्रतीत हो रहा था कि, मानो इसके शरीर में प्रविष्ट होकर, कामरूप गजेन्द्र, मत्तता के कारण, उसकी हृदयरूप भूमी का कम्प ही कर रहा है ।७५॥

एवं स्पष्ट समझ में आनेवाले, कोयल के स्वर के सार से भी सुन्दर स्वरवाली, चन्द्रमुखी कोई गोपी, स्वरभङ्ग को प्राप्त हो गई, अर्थात् श्रीकृष्ण के दर्शन से उसका स्वरभङ्ग हो गया । तात्पर्य—उसके शरीर में 'स्वरभङ्ग'-नामक सात्त्विक-भाव प्रगट हो गया । इस विषय में दृष्टान्त यह है कि, स्वभाव से ही सुमधुर, एवं कोमल स्वरवाली, तथा परमस्निग्ध वीणा भी; वर्षाकालीन मेघों के जलों के सम्पर्क से, बुरे स्वर को ही धारण कर लेती है । दार्ष्टान्तिकपक्ष में—श्रीकृष्ण के दर्शनामृतों के द्वारा, उस गोपी का स्वरभङ्ग हो गया ॥७६॥

**वेणीं विमुच्य कुटिलां निजबाहुमूले, काचित् कुरङ्गनयना भुजगीभ्रमेण ।**
**वित्रासविक्षुभितनेत्रमरालितभ्रूः, क्षिप्त्वोत्तरीयसहितामपसर्पमीये ।।७७।।**

**अभिमुखमवलोक्य कापि भृङ्गं, करकमलेन सलीलमुद्धुनाना ।**
**सललितमवगुण्ठनाऽञ्चलेन, व्यधित वधूरधरौष्ठ-संपिधानम् ।।७८।।**

**काचिन्नोपससार नान्तरमुदं व्यानञ्ज कञ्जेक्षणा**
**नोचे किञ्चन किन्तु कान्तवदनं दृष्ट्वा शिरो धुन्वती ।**
**लीलाकूणितकोणशोणनयनं हेलाभ्रमद्भ्रूलतं**
**सीमन्तोपरि बद्धपाणिपुटकं सासूयमेवाऽनमत् ।।७९।।**

**काचित् कृष्णमुखं सकृत् कुटिलिताऽपाङ्गेन हेलाऽऽलसं**
**दृष्ट्वा वामभुजालतां सहचरीस्कन्धाऽन्तिके बिभ्रती ।**

---

एवं मृगनयनी किसी गोपी ने, अपनी टेढ़ी चोटी को, अपने कन्धेपर खोलकर, पुनः सर्पिणी के भ्रम से उत्पन्न हुए उद्वेग से, विशेष क्षुभित हुए नेत्रों के भावपूर्वक टेढ़ी भौं से युक्त होकर, अपनी चूनरी के सहित, अपनी चोटी को पीछे की ओर फेंककर, भागना स्वीकार कर लिया; अर्थात् अपने कन्धेपर लटकी हुई, अपनी चोटी को ही सर्पिणी समझकर, भय से भाग चली। इससे उसने, अपने कन्धेपर, श्रीकृष्ण की श्यामभुजा के स्पर्श का उद्योग दिखाया ।।७७।।

एवं कोई गोपी, अपने सामने आते हुए किसी भ्रमर को देखकर, अपने करकमल के द्वारा उसको लीलापूर्वक भगाती हुई, शृङ्गाररस के ललित-भावपूर्वक, अर्थात् भौं, आँख, हाथ, पैर हिलाकर, सुन्दरतापूर्वक, अपने घूँघट के पट के द्वारा, अपने अधरोष्ठ को ढकने लग गई। इस भाव से उस गोपी ने, श्रीकृष्ण के द्वारा, अपने अधरोष्ठ के पान करने का उद्योग प्रदर्शित कर दिया ।।७८।।

कमलके-से नेत्रोंवाली कोई गोपी, श्रीकृष्ण के निकट नहीं गई, एवं उसने, अपने आन्तरिक हर्ष को भी प्रगट नहीं किया, तथा कुछ बोली भी नहीं; किन्तु वह तो, प्रियतम के मुखारविन्द को देखकर, अपने सिर को हिलाती हुई, लीलापूर्वक 'कूणित' (बन्द) किये हुए कोनेवाले लाल नेत्रपूर्वक, हेलापूर्वक भ्रूलता को घुमाकर, अपनी माँग के ऊपर दोनों हाथों को जोड़कर, असूयापूर्वक केवल नमस्कार ही करने लग गई। उस गोपी ने, सिर हिलाने से यह भाव दिखाया कि, "मैंने, तुमको अच्छी प्रकार जान लिया है"। नेत्र के कोने के मूँदने से यह भाव दिखाया कि, "उस प्रकार के विरहमय महान् कष्ट देनेवाले तुम्हारे ऊपर तो, मुझे दृष्टिपात करने में भी लज्जा आती है।" एवं नेत्रों की लालिमा से, मानो प्रणय-कोपपूर्वक यह भाव दिखाया कि, "हे प्रियतम ! इतनेपर भी, फिर भी, एवं अब भी, हमारे निकट क्यों आ रहे हो ?" 'हेला'-शब्द से अवज्ञापूर्वक यह भाव दिखाया कि, "उस कठोर से, मेरा क्या नाता ? क्योंकि जिसके कारण, मैं इससे आगे समझदार बन गई"। एवं असूयापूर्वक नमस्कार करने से, "इस से आगे तो, मैंने, तुम्हारी निकटता भी छोड़ दी" यह भाव दिखा दिया। अतः, तुमको दूर से ही नमस्कार है। तात्पर्य—प्रेम-नदी की धार, उलटी ही बहती रहती है। इन गोपियों का भाव पहचानना कठिन ही है ।।७९।।

एवं कोई गोपी, श्रीकृष्ण के मुख को, अपने टेढ़े कटाक्ष से, हेला-भावपूर्ण आलस्यपूर्वक एकबार

**आमन्दस्मितमुत्सवालसलसद्भ्रूभङ्गमल्पाक्षरं**
**जल्पन्ती प्रतिपाद्यशून्यमपि तद् बह्वर्थमेवाऽऽमनत् ॥८०॥**

**स्वीयोत्तरीयशकलेन सलीलमन्या, पाण्यम्बुजेन कलकङ्कणझङ्कृतेन ।**
**प्राणेश्वरं प्रणयतः परिवीजयन्ती, स्रस्तेऽपि तत्र करधूननमेव चक्रे ॥८१॥**

**श्रान्तं मुहुर्वनरुहोदरसोदरेण, हा हन्त पादयुगलेन कथं ह्यनेन ।**
**इत्येकया स्वकरपङ्कजकोरकाभ्यां, संवाहनं व्यधित पादयुगस्य शौरेः ॥८२॥**

**यमुनापुलिने गोपी-कृष्णस्याऽपारशोभा**

**एवं सहजसमुल्लसदलाव-लावण्यसुधासरसी-सरसीभवदवयवानामपि तत्कालोदयित-दयित-विलोकन-कनदेवंविध-विविधविशिष्टप्रभावभावशबल-वलमानमाननीयमाधुरीधुरीणतया तदा यदविरामरामणीयकमासामासामास, तदनुवदितुं का वाणी वाऽणीयसी मन्दधिषणो धिषणो वा को वराकः ॥८३॥**

---

देखकर, अपनी बायीं-भुजारूप लता को, अपनी सखी के कन्धे के निकट ही धारण करती हुई, थोड़ी-सी मन्दमुसकानपूर्वक, एवं श्रीकृष्ण के दर्शनोत्सव से उत्पन्न आलस्य से शोभायमान भौंपूर्वक, प्रतिपाद्य विषय से रहित, थोड़े-से अक्षरों से बोलती हुई भी, बहुत-से अर्थ का अभ्यास करने लग गई; अर्थात् 'वाच्यार्थ'-'व्यंग्यार्थ'-वस्तुरूप बहुत-से अर्थों से युक्त अभ्यास करने लग गई। (**अत्राऽऽमनदिति "म्ना अभ्यासे" इत्यस्य रूपम्**) ॥८०॥

एवं दूसरी कोई गोपी, कङ्कणों की सुमधुर झङ्कार से युक्त, अपने करकमल के द्वारा, अपनी चूनरी के छोर से, प्रेमपूर्वक प्राणनाथ का बीजना करने लग गई। बीजना करते-करते, भावावेश के कारण, उसके हाथ से, अपनी चूनरी का 'शकल' (खण्ड), अर्थात् छोर, जब नीचे गिर गया, तब भी वह गोपी, अपने खाली हाथ को ही घुमाती रही । तात्पर्य—भावावेश में उसको, अपने शरीर का भी अनुसन्धान नहीं रहा ॥८१॥

"हाय ! हाय ! हमारे परमकोमल प्राणनाथ ने, कमल के मध्यभाग के समान, अतिशय कोमल चरणयुगल के द्वारा, वन में बारंबार किस प्रकार भ्रमण किया होगा ?" इस प्रकार का विचार करने-वाली एक गोपी ने, अपने करकमलों की कलिकाओं के द्वारा, श्रीकृष्ण के दोनों चरणों का 'संवाहन', अर्थात् दबाना आरम्भ कर दिया ॥८२॥

**यमुना-पुलिन में गोपी-कृष्ण की अपार शोभा**

इस प्रकार उन गोपियों के स्तम्भ, कम्प आदिक जो सात्त्विक-भाव थे, वे तो, उनके आन्तरिक-भाव के बोधक अनुभावरूप थे; एवं कान खुजाना, अँगड़ाई तोड़ना आदि जो कुछ भाव थे, वे सब, श्रीकृष्णरूप नायक को मोहित करनेवाले थे; तथा लीलाकमल का सूँघना, अपनी वेणी का आलिङ्गन करना आदि जो कुछ भाव थे, वे सब, संभोगविशेष की अभिलाषा के सूचक थे। इस प्रकार उन गोपियों के सभी भाव, स्वाभाविक सुन्दरता से पूर्ण ही थे। इस बात का उपसंहार करते हुए, ग्रन्थकार निवेदन करते हैं कि, इस प्रकार स्वभाव से ही प्रकाशमान, अखण्ड-सौन्दर्यरूप अमृत-सरोवर में, जिनके सभी अङ्ग, सरस हो रहे थे; उन गोपियों का, तत्काल प्रगट हुए प्रियतम के दर्शन से, प्रकाशित हुए पूर्वोक्त

**ततश्च ततश्चरम-रमणीयतापरिपाकेन केनचिन्मधुरिम्णा व्रजराजतनयो राजत-नयोपपन्नेन मधुरिम्णा परस्पराऽविसदृशाभ्यां हिमकिरणकिरणकन्दलीमृदुलमेदुरदुरवसेयसिकतानिचयाभ्यां लोचनलोभनीयमुपर्युपरि परिमल-लालसा-लसाऽलिकुल-कोलाहल-काहल-कान्तध्वनि-ध्वनितं कुवलयवलय-हल्लक-हल्लीशकशिक्षादक्षेण दक्षिणमरुता चारुताऽऽचारं तपनतनयापुलिनमासाद्य पुरुतरशोभावलिभावलिवलितो यामिनीनाथ इव प्रमदमदन-मोद-प्रसर-सरसमानसमानसर्वस्वाभिः स्वाभिः शक्तिभिरिवानन्दमयीभिराभिराभिराम्यावधिभूताभिर्व्रज-रमणीमणीभिर्विरुरुचे ॥८४॥**

**स्वकामित-रमितरहस्यलाभाऽऽसन्नतया श्रुतयो लब्धतदनुरूपरूपसंपद्-विशिष्टतनवो नवोदितभाग्यवशाद् यथा मनोरथसिद्धिमवापुस्तथा नित्यसिद्धा अपि तदा तदालोकाह्लाद-विधूताधि स्वमहिमानमजानत्य इव स्वाऽऽत्मानमभिमन्यन्ते स्म ॥८५॥**

---

प्रकार के, अनेक प्रकार के विशिष्ट प्रभाववाले भावों के सम्मेलन से युक्त माननीय माधुरी की अग्रगण्यता के कारण, उस समय जो अपार सौन्दर्य प्रगट हुआ था, उसका अनुकथन करने के लिये, 'वाणी' (सरस्वती) भी कौन हो सकती हैं ? क्योंकि, गोपियों के उस समय के सौन्दर्य का वर्णन करने को तो, सरस्वती भी 'अणीयसी', अर्थात् अतिशय छोटी हो जाती हैं; तथा मन्द-बुद्धिवाले दीन बृहस्पति भी कौन हो सकते हैं ? **"बृहस्पतिः सुराचार्यो गीष्पतिर्धिषणो गुरुः" इत्यमरः** ॥८३॥

उसके वाद व्रजराजकुमार श्रीकृष्ण, सूर्यपुत्री यमुना के पुलिन को प्राप्त करके, व्रजाङ्गनाओं के साथ विशेष सुशोभित हो गये (यह अन्वय है) । उस समय श्रीकृष्ण, पराकाष्ठा की रमणीयता के परिपाक से युक्त, किसी अनिर्वचनीय माधुर्य से 'ततः', अर्थात् विस्तृत हो रहे थे । एवं वह पुलिन भी, मानो चाँदी से बनी हुई नीति से युक्त, माधुर्य के कारण, परस्पर में समान दिखाई देनेवाले, चन्द्रमा की किरणों के नवीन अंकुर एवं कोमल तथा 'मेदुर' (घना) और 'दुरवसेय', अर्थात् छवि की अधिकता के कारण, निश्चय से रहित जो बालुका का समूह, इन दोनों के द्वारा, दर्शकों के नेत्रों को लुभानेवाला हो रहा था; एवं ऊपर-ऊपर की ओर, जनमनोहर गन्ध की लालसा से शोभायमान, भ्रमरसमूह का कोलाहलरूप 'काहल' (ढोल) की सुमधुरध्वनि से ध्वनित था; तथा सफेद कमल एवं लाल कमलों के 'हल्लीशक' (मण्डलाकार नृत्य) की शिक्षा देने में 'दक्ष' (चतुर) दक्षिणी वायु के द्वारा, सुन्दरता का आचरण कर रहा था । तथा श्रीकृष्ण भी अधिकतर शोभा की श्रेणी से युक्त नक्षत्रों की श्रेणी से विराजमान, पूर्णचन्द्रमा की तरह शोभा पा रहे थे । वे गोपियाँ भी (**प्रकृष्टो नवयौवनोत्थो मदश्च मदनश्च मोदप्रसरश्च तैः सरसं मानसं यासां ताश्च मान एव सर्वस्वं यासां ताश्च तथा ताभिः**) 'प्रकृष्ट', अर्थात् नवीन यौवन से उठा हुआ, जो 'मद' (गर्व), 'मदन' (काम), एवं हर्ष का प्रवाह, इन सबके द्वारा सरस मनवाली हो रही थीं, तथा उनका मान ही सर्वस्व था, एवं मानो श्रीकृष्ण की निजी आनन्दमयी शक्तिस्वरूप ही थीं, तथा रमणीयता की तो अवधिस्वरूप ही थीं ॥८४॥

उस समय अपने द्वारा चिरकाल से अभिलषित, श्रीकृष्ण के साथ रमणरूप रहस्य के लाभ की निकटता के कारण, श्रुतियाँ भी, श्रीकृष्ण की कृपा से प्राप्त हुई उनकी सेवा के योग्य, रूपसम्पत्ति से विशिष्ट शरीरवाली होकर, नवीन रूप से प्रगट हुए भाग्य के वश से, जिस प्रकार अपने मनोरथ की सिद्धि को प्राप्त हो गईं, उसी प्रकार श्रीराधिका आदि नित्यसिद्ध गोपियाँ भी, उस समय श्रीकृष्ण से नित्य

ततश्च तस्मिन्नेव पुलिनेऽलिनेतृपरिशीलित-विविधोत्पल-पलत्पल-पलाशपेशलसमीर-समीरणशीतले विलसत्कामहेला महेलावितत्यो वितत-योयुज्यमानकुचकुङ्कुमारुणसुगन्धिभि-रुत्तरीयैरुपर्युपरि परिपातितैर्मृदुहसित-सित-दशनमरीचिवीचि-विकाशपुरःसरमिहोपविश्यता-मिति त्रिभुवन-कमनीयाऽसनमासनमाकल्पयामासुः ॥८६॥

ततश्च, तत्र प्रीत्योपविश्य व्यजयत स यथा काममुद्दामधामा
योगीन्द्राणां न तद्वद् विमलतममनःपुण्डरीकाऽऽसनेऽपि ।
नापि त्रैलोक्यलक्ष्मीकृतललित-महारत्नसिंहासनान्त-
र्नाप्येवाऽऽधारशक्तिप्रभृतिभृतमहायोगपीठोदरेऽपि ॥८७॥

किञ्च, तस्मिन् कान्ताकदम्बस्तनकलश-लसत्कुङ्कुमामोदमुग्ध-
स्निग्धे दुग्धेन्दुकुन्दद्युतिपुलिनगते चारुचेलाऽऽसने सः ।

---

संयोगवाली अपनी महिमा को भी, मानो न जानती हुई-सी होकर, अपनी आत्मा को, श्रीकृष्ण के तात्कालिक दर्शन से उत्पन्न हुए आनन्द से ही, मानसिक-व्यथा से रहित मानने लग गई ॥८५॥

**(ततश्च अलय एव नेतारो नायकास्तैः परिशीलितानां विविधोत्पलानां पलत्पलानि चलदंशानि पलाशानि पत्राणि यतस्तथाभूतो यः पेशलः सुन्दरो दक्षो वा समीरस्तस्य सम्यगीरणेन चलनेन शीतले। त्रिभुवनकमनीयं असनं दीप्तिर्यस्य तत्)** उसके बाद भ्रमररूप नायकों के द्वारा, परिशीलित अनेक प्रकार के कमलों के पत्रों के अंश, जिसके द्वारा चञ्चल हो रहे थे, उस प्रकार के सुन्दर या चतुर वायु के भली प्रकार चलने से, शीतल उसी पुलिन में, शोभायमान काम की आमोद-प्रमोदमयी क्रीडाओं से युक्त, गोपियों की श्रेणियों ने, विस्तृत एवं बारबार उपयोग में लाने से, कुचों के कुंकुमों से अरुण-वर्णवाली एवं सुगन्धित ओढ़नियों के द्वारा, त्रिभुवन-मनोहर दीप्ति से युक्त, आसन की रचना कर दी। जिन ओढ़नियों के द्वारा, श्रीकृष्ण के आसन की रचना की थी, वे भी, एक के ऊपर दूसरी, तीसरी, इस प्रकार ऊपर से भी ऊपर गिराई जा रही थीं, अर्थात् प्रत्येक गोपी ही मानो अपनी ओढ़नी बिछाती जा रही थी। तथा वे गोपियाँ, ओढ़नी बिछाते समय, अपनी कोमल हँसी एवं सफेद दाँतों की किरणों की श्रेणी के प्रकाश-पूर्वक "हे प्रियतम ! इसके ऊपर विराजमान हो जाइये" इस प्रकार कहती जा रही थीं ॥८६॥

तदनन्तर गोपियों की अपनी-अपनी ओढ़नी के द्वारा बनाये हुए, उस आसन के ऊपर बैठकर, यथेष्ट प्रकाशमान तेजवाले, वे श्रीकृष्ण, जिस प्रकार विजय को प्राप्त हो गये, अर्थात्, सर्वोत्कर्ष से युक्त हो गये, उस प्रकार तो, बड़े-बड़े योगियों के, अतिशय निर्मल हृदयरूप कमल के आसन के ऊपर भी, एवं तीनों-लोकों की शोभारूप सम्पत्ति के द्वारा बनाये गये, सुन्दर महारत्नमय सिंहासन के बीच में भी, तथा 'शेष' एवं 'कच्छप'-नामक आधारशक्ति आदि के द्वारा, धारण किये हुए महायोगपीठ के बीच में बैठकर भी, सर्वोत्कर्ष को प्राप्त नहीं हुए, अर्थात् सुशोभित नहीं हुए। तात्पर्य—प्रेममूर्ति श्रीनन्दनन्दन अपने विशुद्ध प्रेमीजनों की मण्डली के बीच में बैठकर, जिस प्रकार शोभा पाते हैं, उस प्रकार से, अन्यत्र कहीं भी शोभा नहीं पाते हैं ॥८७॥

किंच, दुग्ध, 'इन्दु' (चन्द्रमा), एवं कुन्द के समान सफेद कान्तिवाले पुलिनपर बिछाये हुए, एवं प्रियतमाश्रेणी के स्तनरूप कलशों के ऊपर शोभायमान कुंकुम की सुगन्धि से मनोहर एवं स्निग्ध तथा

**आसीनः पीनवक्षास्त्रिभुवनरमणीरत्नसम्मोहलीला-**
**राज्ये त्रैलोक्यलक्ष्म्या गमित इव बभौ यौवराज्याऽभिषेकम् ॥८८॥**

**गोपी-कृष्णयोः प्रश्नोत्तर-कौतुकम्**

**अथ तथोपविष्टवति भगवति भगणपरिवृते चन्द्रमसीव मसीवदसितपयसो यमुनायाः पुलिनपरिसरे परितः परितस्थुषीषु रमणीमणीषु काश्चन सरसचातुरीतुरीयदशा-कुशलाः सुरसतर-मृदुल-मेदुर-दुरवगाह-मनोराग-खेदस्वेदसलिलकणमञ्जुलेन करकमलदलेन कृतकरचरणसंवाहनाः सादर-दरमदरमद-रज्यमानमानसं मृदुमधुरेण वचसा च साकूतेन हृद्गतं किमपि पिपृच्छिषवः प्रथमं प्रथमञ्जसा प्रासङ्गिकत्वेन प्रश्नोत्तरसमाऽऽदिवचनरचना-विशेषं निर्मिमते स्म ॥८९॥**

**तत्र प्रश्नोत्तरसमं यथा—प्रश्नः सीमन्तिनीनाम्, उत्तरं कृष्णस्येति प्रथमः क्रमः ।—**

**कोऽमलधीः कोमल-धीः, का महिता हन्त काम-हिता ।**
**कोऽपचयः कोप-चयो, मधुरा का पश्य मधु-राका । ९०॥**

---

सुन्दर उत्तरीय-वस्त्रों के द्वारा बने हुए, उस आसन के ऊपर बैठे हुए, विशाल वक्षःस्थलवाले, वे श्रीकृष्ण, त्रैलोक्य-लक्ष्मी के द्वारा, तीनों-भुवनों में विद्यमान रमणीरूप रत्नों को सम्मोहित करनेवाली लीला के राज्य के ऊपर, मानो यौवराज्य के अभिषेक को प्राप्त किये हुए-से शोभायमान हो गये ॥८८॥

**गोपी कृष्ण के प्रश्नोत्तरों का कौतुक**

तदनन्तर काली स्याही के समान, काले जलवाली, यमुना के पुलिन की निकटवाली भूमि में, भगवान् श्रीकृष्ण, जब उस प्रकार से बैठ गये, एवं तारागणों से परिवृत चन्द्रमा के समान, जब शोभा पाने लगे, तथा समस्त गोप-रमणीमणी जब उनके चारों ओर बैठ गईं, तब सरस चातुरी की चौथी दशा में 'कुशल', अर्थात् सरस चतुरता की सर्वोत्तम दशा में कुशल, कुछ गोपियाँ, अत्यन्त सुरस, मृदुल, स्निग्ध, एवं अथाह मानसिक अनुराग के कारण, जो खेद, उस खेद के द्वारा उत्पन्न हुए पसीने के जल के कणों से सुन्दर कररूप कमलदल के द्वारा, श्रीकृष्ण के कर-चरणों के दबाने की सेवा करती हुईं, (**सादरदरं सगौरवं सभयं च अदरमदेन अनल्पमत्ततया रज्यमानमाक्रम्यमाणं मानसमेव यत्र तद्यथा स्यादेवं**) तथा गौरवपूर्वक एवं भयपूर्वक भारी मत्तता के द्वारा, आक्रान्त मन के भावपूर्वक, कोमल, मधुर, तथा गूढ अभिप्राय से युक्त वचन के द्वारा, कुछ मन की बात पूछने की इच्छा से युक्त होकर, पहले तो प्रासङ्गिक भाव से प्रसिद्ध, 'प्रश्नोत्तरसम' आदि वचनों की रचनाविशेष का अनायास निर्माण करने लग गईं; अर्थात् प्रश्न में और उत्तर में, जहाँ समान अक्षर होते हैं, उसको 'प्रश्नोत्तरसम' कहते हैं। उस प्रकार के वचनों की रचना करने लग गईं ॥८९॥

उन वचनों में 'प्रश्नोत्तरसम' इस प्रकार था, यथा—उसमें भी प्रश्न तो, गोपियों का है; एवं उत्तर, श्रीकृष्ण का है, यह पहला क्रम है—१. प्र०—" 'अमलधी', अर्थात् निर्मल बुद्धिवाला कौन है" ? उ०—"कोमल बुद्धिवाला"। २. प्र०—" 'महिता', अर्थात् श्रेष्ठा नारी कौन है" ? उ०—"हर्षपूर्वक काम में हितकारिणी"। ३. प्र०—" 'अपचय', अर्थात् अवनति या सबसे बड़ी हानि कौन है" ? उ०—

किञ्च, के बलभाजः केवल-,भाजः के सन्त एव के सन्तः ।
का सार-रसविलासा, विलसति कासार-रसविलासैव ॥६१॥

एवं कृष्णस्य प्रश्ने उत्तरं तासां यथा, —

क उपास्यो यो रसवान्, कः सरसो यः पदं प्रेम्णः ।
किं प्रेम यदवियोगं, कः स वियोगो न येन जीवन्ति ॥६२॥

---

" 'कोप-चय', अर्थात् क्रोध का समूह या क्रोध का संग्रह" । ४. प्र०—" 'मधुरा', अर्थात् माधुर्यवती कौन है" ? उत्तर में श्रीकृष्ण बोले कि देखो, "वासन्ती-पूर्णिमा" । [इति तासां प्रश्नचतुष्टये तथैव प्रत्युक्तवति श्रीकृष्णे, गोप्य ऊचुः हंहो भवानेव कठोरधीः, वयं तु कामे हिता भवाम एव, कोपसमूहोऽपि "न पारयेऽहं चलितुम्" (भा० १०।३०।३८) इत्युक्ति-मात्र एव भवता कृतः । वसन्तराकातोऽप्यति-मधुरा अद्यतनी शारदी राका विरहदुःखदानेन भवतैव विरसीकृता, इति स्ववचनेनैव बद्धो भवानिति तासां कटाक्षकूणनं ज्ञेयम्] । [इस प्रकार उन गोपियों के चारों प्रश्नों का, श्रीकृष्ण ने जब उनके प्रश्न के अक्षरों के अनुसार उत्तर दे दिया, तब गोपियाँ, उनके उत्तर का खण्डन करती हुई बोलीं—"हाय ! हे प्रियतम ! कठोर बुद्धिवाले तो आप ही हैं; अतः, निर्मल बुद्धिवाले कैसे हो सकते हैं ? और हम तो, आपकी सेवारूप काम में, हितकारक ही हैं; अतः, श्रेष्ठ नारी हैं । और अवनति का कारण, जो क्रोध का समूह है, वह भी आपने, राधिका की "हे प्राणनाथ ! मैं, अब चल नहीं सकती हूँ, जहाँ तुम्हारा मन हो, वहींपर मुझे ले चलिये" इतनी उक्तिमात्र में ही कर दिया था । और वसन्तऋतु की पूर्णिमा से भी, अतिशय मधुर जो आज की शरदृऋतु की पूर्णिमा थी, वह आपने, हमारे लिये अपना विरहरूप दुःख देकर, महान् विरस बना दी है । इसलिये आप, अपने वचन से ही, निबद्ध हो गये हो । इस प्रकार कहनेवाली गोपियों के कटाक्ष भी, श्रीकृष्ण की ओर कुटिल हो गये थे, यह भाव जान लेना चाहिये] ॥६०॥

किंच (बलभाजो बलवन्तः के ? इति प्रश्ने 'केवलभाजः केवलं ये भजन्ते' इति उत्तरे तथाभूता गोप्य एव इत्यायातम् । 'सन्तः पण्डिताः के ?' इति प्रश्ने 'के सुखे सन्तो वर्तमानाः केनाप्युद्वेजयितुमशक्याः' इति उत्तरे गोप्यो वयं मुग्धास्त्वया उद्वेजिता भवेम एव इति अपण्डिताः, इति स्वाभिमतम् । 'सारे रसे विलासो यस्याः सा का ?' इति प्रश्ने 'कासारस्य तडागस्य रसे जले विलासो यस्याः सा पद्मिनी' इत्युत्तरे गोप्यः पद्मिनीजातय एव इति स्वेषामेव पूर्ववज्जय इति) श्रीकृष्ण से प्रश्न करती हुई, गोपियाँ पुनः बोलीं—प्र०—"संसार में बलवान्-व्यक्ति कौन है" ? उत्तर देते हुए श्रीकृष्ण बोले—'जो सब झंझटों को छोड़कर, केवल भगवान् का ही भजन करते हैं" । इस उत्तर में, "सांसारिक सब झंझटों को छोड़कर, केवल भगवान् का ही भजन करनेवाली, उस प्रकार की तो गोपियाँ ही हैं" यह भावार्थ आ गया । प्र०— " 'सन्त', अर्थात् पण्डित कौन हैं" ? इस प्रश्न में, "जो सुख में ही वर्तमान हैं; अर्थात् किसी के द्वारा भी उद्विग्न नहीं किये जा सकते, वे ही पण्डित हैं" । इस उत्तर में, गोपियाँ, श्रीकृष्ण से बोलीं कि, "हम सब गोपियाँ, सीधीसादी हैं; अतएव, तुम्हारे द्वारा ही उद्विग्न हो रही हैं । इसीलिये हम सब, अपण्डित ही हैं;" यह गोपियों का स्वाभिमत अभिप्राय है । प्र०—"जिसका सारमय रस में विलास है, ऐसी नारी कौन है" ? इस प्रश्न में, 'जिसका विलास, सरोवर के जल में है, वह 'पद्मिनी', अर्थात् कमलिनी है" । इस उत्तर में, 'पद्मिनी', अर्थात् सर्वोत्तम स्त्री की जातीवाली तो गोपियाँ ही हैं । इस प्रकार के प्रश्नोत्तर में, पहले श्लोक की तरह, इस श्लोक में भी, गोपियों की ही विजय हो गई ॥६१॥

इसी प्रकार श्रीकृष्ण के प्रश्न में, गोपियों का उत्तर जिस प्रकार हुआ, वह इस प्रकार है—प्रश्न करते हुए श्रीकृष्ण—"उपासनीय कौन है ?" उत्तर देती हुई गोपियाँ—'जो रसवाला है", अर्थात् रस-

**किं दुःखं प्रियविरहः, किं प्रियमतिदुर्लभं यदिह।**
**किं दुर्लभं प्रकारै-,रखिलैरपि लभ्यते नहि यत् ॥९३॥**

**एवमितरेतर-तरतमभावेन शब्दार्थवैचित्र्येण प्रश्नोत्तरचातुरीतुरीनिःक्षेपेण विलसत्-कपटं पटं वर्णमयमिव रचयित्वा पुनः प्रकृतमेव मनोगतमगतमदा मनसीषत्कुपिता अपि ता अतिसरसतरं बहिरवहितमनसो हि तमनसो भञ्जकमूचुः ॥९४॥**

**'आकर्णय नो नयनोत्सव ! सबहुवितर्कं किमपि—**
**केचिद् भजन्ति भजतोऽभजतोऽपि हन्त, केचिद् भजन्ति भजतोऽभजतोऽपि नैव।**
**केचिद् भजन्ति तदिदं वद नो विविच्य, पीताम्बर ! त्वमखिलस्य विदां वरोऽसि॥'९५॥**

---

स्वरूप श्रीकृष्ण ही हैं"। प्र०—"सरस कौन है"?उ०—"जो प्रेम का स्थान है। वह भी श्रीकृष्ण ही हैं"। प्र०—"प्रेम कौन-सा होता है"? उ०—"जिसमें वियोग न हो"। प्र०—"वह वियोग कौन-सा है"? उ०—"जिससे प्रेमी, जीवित नहीं रहते"। इसका तात्पर्य बताती हुई गोपियाँ बोलीं कि, "हे प्रियतम ! हमारे वियोग में, आपको दुःख का लेश भी नहीं हुआ; अतः आप, प्रेम से शून्य मालूम पड़ते हो। तुम्हारे प्रश्न से ही, तुम्हारी अरसता स्पष्ट हो गई" ॥९२॥

प्रश्न करते हुए श्रीकृष्ण पुनः बोले—"संसार में सबसे बड़ा दुःख कौन-सा है"? उत्तर देती हुई गोपियाँ—"प्रियतम का विरह"। प्र०— 'प्रिय वस्तु कौन है"? उ०—"जो संसार में अत्यन्त दुर्लभ है, अर्थात् वह भी श्रीकृष्णरूप वस्तु ही अत्यन्त दुर्लभ है"। प्र०—"संसार में दुर्लभ वस्तु कौन है"? उ०—"जो समस्त प्रकारों के द्वारा भी अलभ्य है, अर्थात् जो समस्त साधनों से प्राप्त नहीं हो पाती; जो केवल कृपासाध्य है, वह वस्तु तो श्रीकृष्ण ही है" ॥९३॥

इस प्रकार परस्पर में तारतम्यभाव से, शब्द एवं अर्थ की विचित्रता के द्वारा, एवं प्रश्नोत्तरों की चातुरीरूप 'तुरी' (जुलाहों का कपड़ा बुनने का काठ का एक औजार, जिससे बाने का सूत भरा जाता है) को फेंककर, शोभायमान कपट से युक्त, मानो अनेक प्रकार के वर्णवाले वस्त्र की रचना करके, वे गोपियाँ फिर भी, प्रासंगिक मनोगतभाव को निवेदित करने के लिये, मद से रहित न होकर, तथा मन में कुछ कुपित होकर भी, बाहर से अतिशय सरसतापूर्वक, सावधान मनवाली होकर, (**अनसः शकटस्य भञ्जकं तं श्रीकृष्णं ऊचुः**) शकटासुर का भञ्जन करनेवाले, श्रीकृष्ण के प्रति बोलीं—॥९४॥

"हे नेत्रों के उत्सवस्वरूप प्रियतम ! बहुत-से वितर्कों से युक्त, हमारे किसी निवेदन को भी सुन लीजिये। (**केचिद् भजतो जनान् भजन्ति, न तु अभजतः इत्यर्थः। तदन्ये केचिदभजतोऽपि भजन्ति, किं पुनर्भजत इत्यर्थः। तदन्ये केचिद् भजतोऽपि नैव भजन्ति, अभजतोऽपि नैव इति त्रिविधा जनास्ते के इति प्रश्नः**) हे भगवन् ! १. कुछ व्यक्ति, अपना भजन करनेवालों का ही भजन करते हैं, अर्थात् अपनी सेवा करनेवालों की ही सेवा करते हैं; किन्तु, सेवा नहीं करनेवालों की सेवा नहीं करते। २. उनसे दूसरे प्रकार के कुछ व्यक्ति, अपना 'भजन' (सेवन) न करनेवालों का भी, 'भजन', अर्थात् सेवा करते हैं, फिर अपनी सेवा करनेवालों की सेवा करते हैं, इस विषय में तो कहना ही क्या है? ३. उनसे कुछ दूसरे व्यक्ति, अपना भजन करनेवालों का भी भजन नहीं करते हैं, तथा अपना भजन न करनेवालों का भी भजन नहीं करते हैं?" इस प्रकार से, ये तीन प्रकार के जन, कौन-कौन-से है? यह हमारा प्रश्न है। इसको भली

अथ रमणी-मणी-सभा-सभाजन-भाजनन-चमत्कारकार एष व्रजपुरपुरन्दरनन्दन-स्तमिमं प्रियतमाऽऽयतमानपिशुनं प्रश्नमात्मनिष्ठप्रणयाऽसूयासू-यातयामं विदित्वा मधुमधुरतरं तरङ्गिणा नयनकमलाऽञ्चलेन निरीक्षमाणो मृदुहसितामृतमृतसञ्जीवनरसविशेषेण सरसयन्नुवाच ॥९६॥

प्रियाः ! प्रतिभजन्ति ये भजत एव तेषामहो
ऋणस्य परिशोधन-प्रतिममेव तत् केवलम् ।
भजन्त्यभजतोऽपि ये सहजजन्तुमात्रस्निहो
भवन्ति पितराविव स्वतनयेषु ते वत्सलाः ॥९७॥

एवं प्रश्नद्वयस्योत्तरं दत्त्वा तृतीयप्रश्नस्य समुचितमुत्तरं मुत्तरङ्गभङ्गयाह,—

'भजन्ति भजतो न ये त्वभजतः कथं ते भज-
न्त्वहो बत भवन्ति ते भुवि चतुर्विधाः सुभ्रुवः ! ।
परात्मनि लसद्धियो निजसुखेन पूर्णान्तराः
कृतोपकृतिविद्रुहः सुकठिनाः कृतघ्ना अपि ॥'९८॥

---

प्रकार विचारकर, उत्तर दे दीजिये। क्योंकि, हे पीताम्बर ! तुम तो, समस्त तत्त्ववेत्ताओं में श्रेष्ठ हो ॥९५॥

[रमणी-मणी-सभायाः सभाजनं सम्माननं तेन भाः कान्तिस्तस्या जननेन च चमत्कारकारः। प्रियतमानां आयतस्य दीर्घस्य मानस्य पिशुनं सूचकम्। आत्मनिष्ठेन प्रणयेन असूयायाः सूरुद्भवस्तया यातयामं विरसं कठोरमित्यर्थः] तदनन्तर सर्वोत्तम गोपियों की सभा के सम्मान के द्वारा, एवं कान्ति की उत्पत्ति के द्वारा चमत्कारजनक, व्रजपुरपुरन्दर-नन्दन, ये श्रीकृष्ण, गोपियों के इस प्रश्न को, प्रियतमा गोपियों के लम्बे-चौड़े मान का सूचक समझकर, तथा अपने में विद्यमान विशुद्ध-प्रेम से असूया की उत्पत्ति के कारण, 'विरस', अर्थात् कठोर समझकर, तरङ्गभरे नेत्रकमल के प्रान्त से, मधु से भी अधिक मधुरतापूर्वक देखते हुए, और मृदुहास्यामृतरूप मृतसञ्जीवन-रसविशेष के द्वारा, उनको सरस बनाते हुए, उनके प्रति बोले—॥९६॥

"हे प्रियतमा गोपियो ! देखो, जो व्यक्ति, अपना भजन करनेवाले जनों का ही प्रतिभजन करते हैं; अहो ! उनका वह परस्पर भजन करना तो, केवल ऋण के चुकाने के समान ही है। एवं प्राणीमात्र के ऊपर स्वाभाविक स्नेह करनेवाले जो व्यक्ति, अपना भजन न करनेवालों का भी 'भजन' (सेवन) करते हैं वे तो, अपने पुत्रों के ऊपर वात्सल्य करनेवाले माता-पिता के समान होते हैं ॥९७॥

इस प्रकार गोपियों के, दो प्रश्नों का उत्तर देकर, तृतीय प्रश्न का समुचित उत्तर, हर्ष की तरङ्गों की सूचनापूर्वक देते हुए बोले—'हे सुन्दर भौंवाली गोपियो ! देखो, जो व्यक्ति, अपना भजन करनेवालों का ही जब 'भजन' (सेवन) नहीं करते, तब वे, अपना भजन न करनेवालों का भजन किस प्रकार कर सकते हैं ? अहो ! खेद की बात है कि, वे व्यक्ति, इस भूतलपर चार-प्रकार के होते हैं। १. जिनकी बुद्धि, परमात्मा में आसक्त होकर सुशोभित है, वे, 'आत्माराम' कहलाते हैं। २. और जिनका

**एवमुत्तमत्वेन द्वौ, अधमत्वेन द्वावित्युक्ते सस्मितकूणितापाङ्ग-पाङ्गव्य-चटुलमितरेतर-मालोकयन्तीरालोक्य दयिता दयिताऽक्षरं पुनरुवाच ॥९९॥**

**'किमहो महोन्नतधियः ! सुहृदा हृदा परस्परं परं तर्कमीहध्वे; प्रश्नत्रयेणापि वो नाह-मपराध्यामि । तथा हि—**

**भवतीर्न भजामि यद् भजन्ती-,रभजन्तीर्भवतीश्च नो भजामि ।**
**अत एव गतं भवद्-विधाना-,महह प्रश्नयुगं चमूरुनेत्राः ! ॥१००॥**

**तृतीयप्रश्नेऽपि यच्चातुर्विध्यं तत्राप्यहमतिचत्वा एव, यतोऽहं नात्मारामो यद् भवतीनां करुणाऽऽलापेनाऽऽकृष्टोऽस्मि, नापि निजसुखेनैव पूर्णः पूर्वोक्तयुक्तेरेव, नापि कृतोपकारध्रुक् कठिनस्तेनैव हेतुना, नापि कृतघ्नस्तस्यैव हेतोः, तर्हि कथमेवं भजन्तीरस्मान्न भजसीति चेदुच्यते, तदाकर्णयन्तु, निर्णयन्तु निर्भरमस्मदुदितम् ॥१०१॥**

---

अन्तःकरण, अपने सुख से ही पूर्ण रहता है, वे, 'आप्तकाम' कहलाते हैं। ३. और जो, अपना उपकार करनेवाले गुरुजनों से भी विद्रोह करते हैं, वे, 'गुरुद्रोही' कहलाते हैं; अतएव, वे, महान् कठोर होते हैं। ४. और जो किये हुए उपकार को भी, विनष्ट कर देते हैं, अर्थात् जो उपकारी के उपकार को नहीं मानते हैं, वे, 'कृतघ्न' कहलाते हैं" ॥९८॥

"इस प्रकार 'आत्माराम', 'आप्तकाम', ये दोनों उत्तम कहलाते हैं; एवं 'गुरुद्रोही' तथा 'कृतघ्न', ये दोनों अधम कहे जाते हैं। श्रीकृष्ण के द्वारा इस प्रकार कहनेपर, मन्दमुसकानपूर्वक बन्द किये हुए कटाक्ष की पंगुता से चञ्चलतापूर्वक, परस्पर में एक दूसरी की ओर देखती हुई प्रियतमाओं को देखकर, श्रीकृष्ण, प्रिय-अक्षर विन्यासपूर्वक पुनः बोले—॥९९॥

"अहो ! हे महान् उन्नत बुद्धिवाली गोपियो ! तुम सब, मित्रता से पूर्ण हृदय से, आपस में दूसरे तर्क को क्यों कर रही हो ? मैं तो, तुम्हारे तीनों प्रश्नों से अपराधी नहीं हूँ। देखिये, तुम, मेरा भजन करती हो, तो भी मैं, तुम्हारा भजन नहीं करता हूँ; एवं तुम, मेरा भजन नहीं करती हो, तो भी मैं, तुम्हारा भजन नहीं करता हूँ। अतएव, हे मृगनयनी गोपियो ! अहह ! तुम जैसी चतुर-अङ्गनाओं के, दो प्रश्न तो, यों ही चले गये, अर्थात् मेरे ऊपर लागू नहीं हुए। इसलिये मैं, स्वार्थपरायण नहीं हूँ; तथा लौकिक-कृपालु भी नहीं हूँ। यह भाव व्यञ्जित कर दिया ॥१००॥

"और तुम्हारे, तीसरे प्रश्न में जो चार-प्रकार के व्यक्ति हैं, मैं उनमें से भी कोई नहीं हूँ; क्योंकि, मैं तो, उन चारों को लाँघ चुका हूँ। कारण मैं, 'आत्माराम' नहीं हूँ; क्योंकि मैं तो, तुम्हारे करुणापूर्ण भाषण से आकृष्ट हो गया हूँ; अर्थात् यदि 'आत्माराम' होता तो, तुम्हारे करुणविलाप से आकृष्ट क्यों होता ? एवं अपने सुख से ही परिपूर्ण रहनेवाला 'आप्तकाम' भी मैं नहीं हूँ; पूर्वोक्त युक्ति से ही; अर्थात् यदि मैं, 'आप्तकाम' होता तो, तुम्हारे करुणक्रन्दन से आकृष्ट न होता। तथा मैं, उपकार करनेवाले से, द्रोह करनेवाले कठोर-व्यक्ति की तरह, 'गुरुद्रोही' भी नहीं हूँ। उसमें भी पहला ही हेतु है। अर्थात् यदि मैं, अपने उपकारी से द्रोह करनेवाला होता तो, तुम्हारे करुणभाषण से आकृष्ट न होता।

अहमनुभजतो भजामि नो यत्, तदिह तदुत्कलिका-विवृद्धिहेतोः ।
उपनत-धन-हानितो यथाऽयं, भवति जनस्तदनुस्मृतौ निमग्नः ॥'१०२॥

इत्युक्तेऽपि विम्लानकमला कमलाकरलक्ष्मीपरिषदिव दिवसनाथसमक्षं विप्रसन्न-वदना वदनाऽलक्षितहृदयमालिन्या वनमालिन्याबद्धनयन-नलिनदामा यदि समजनि वधूराजी, राजीवनयनोऽपि स तदा पुनरूचे ॥१०३॥

'इदं यदुदितं तत् सामान्याऽऽश्रयम्, मान्याऽऽश्रयं तु नैतत्; यतः,—
न परममहतः परास्ति वृद्धि-,र्न भगवतः परतः परात् परोऽस्ति ।
नहि भवति रतेरितोऽतिभूमि-, श्चरमदशा न दशान्तरं प्रयाति ॥१०४॥

---

उसी कारण से, मैं 'अकृतज्ञ' भी नहीं हूँ। इतनेपर भी यदि तुम, यों कहती हो कि, "हम तो, तुम्हारा भजन करती हैं; अतः, भजन करनेवाली, हम सबका भजन, तुम क्यों नहीं करते हो ?" तो इसके उत्तर में, मैं जो कुछ कहता हूँ, उस मेरे वचन को दृढतापूर्वक सुन लो एवं निर्णय भी कर लो ॥१०१॥

"मैं तो, अपना निरन्तर भजन करनेवालों का भी, जो यहाँपर भजन नहीं करता, अर्थात् उनको तत्काल साक्षात् दर्शन नहीं देता, उसमें भी, उस भजन करनेवाले की उत्कण्ठा की वृद्धि ही कारण है। तात्पर्य—भक्त की उत्कण्ठा को परिपक्व करने के लिये, उसको शीघ्र दर्शन नहीं देता हूँ। उसमें दृष्टान्त यह है कि, जिस प्रकार किसी निर्धन-व्यक्ति को, अचानक धन की प्राप्ति हो जाय, और दैवयोग से, यदि प्राप्त हुआ वह धन, विनष्ट हो जाय तो, वह दरिद्री-व्यक्ति, उस खोये हुए धन की, निरन्तर स्मृति में ही, निमग्न हो जाता है, उसी प्रकार मेरी इच्छा से, प्राप्त होनेवाला मैं, भक्त को प्राप्त होकर, जब छिप जाता हूँ तो, मेरा भजन करनेवाला भक्त, मेरी स्मृति में ही, निरन्तर निमग्न हो जाता है। मैं छिपकर, उसकी स्मृति का आनन्द लेता रहता हूँ" ॥१०२॥

श्रीकृष्ण के द्वारा इस प्रकार कहनेपर भी, गोपाङ्गनाओं की श्रेणी, उस प्रकार से प्रसन्न मुखवाली हो गई थी कि, जिस प्रकार सूर्य के सामने, निर्मल कमलोंवाली सरोवर की शोभारूप सभा, प्रसन्न हो जाती है; किन्तु, वह प्रसन्नता, बाहरी ही थी। उस गोपाङ्गनाश्रेणी के हृदय की प्रसन्नता, उसके मुख से पहचान में नहीं आ रही थी। उस गोपाङ्गनाश्रेणी के नेत्ररूप कमलों की माला, श्रीवनमाली भगवान् के ऊपर ही आबद्ध थी। गोपाङ्गनाश्रेणी, जब इस प्रकार की हो गई, तब कमलनयन वे श्रीकृष्ण भी पुनः बोले—॥१०३॥

"हे प्रियतमाओ! मैंने, यह जो कुछ कहा है, वह तो सामान्य जनों का आश्रय रखनेवाला है, अर्थात् सामान्य व्यक्तियों के लिये कहा है; किन्तु यह कथन, परममाननीय तुम जैसियों को, आश्रय बनाकर नहीं है। अर्थात् मेरे उत्तर का विषय, सर्वसाधारण जनों के उपदेश के लिये है, तुम्हारे लिये नहीं हैं; तुम तो स्वतःसिद्ध हो। क्योंकि देखो, जो सब से बड़ा है, उसकी और वृद्धि नहीं होती है, एवं प्रकृति से भी परात्पर जो भगवान् हैं, उनसे पर और कोई भी नहीं है। और प्रेम का भी, तुम्हारे प्रेम से अधिक उत्कर्ष नहीं होता है, अर्थात्, तुम्हारा विशुद्ध-प्रेम ही, सबसे ऊँचा है; तथा अन्तिम-दशा, दूसरी-दशा को प्राप्त नहीं होती है; क्योंकि, उससे आगे कोई दशा है ही नहीं ॥१०४॥

किञ्च, अयमवधिमियाय वोऽनुरागः, कमपरमेतु मृगेक्षणाः ! प्रकर्षम् ।
उपरि परिचितः सितोपलायाः, भवति नहीक्षुरसस्य कोऽपि पाकः ॥१०५॥

किञ्च, स्थितमनुभजतैव वः समीपे, नयनपथान्तरितेन मादृशेन ।
अथ किमपरथा यियासवो वः, परमसवो न निवारिता बभूवुः ॥१०६॥

तदपि यदतिसाहसं मयैतत्, कृतमिह तत् सुदृशो मम क्षमध्वम् ।
क्वचन च समये ह्यसेवमानं, न घनमसूयति विद्युतां समाजः ॥१०७॥

किञ्च, दयितरचितमुच्चैः प्रातिकूल्यं च काले, जनयति दयितानामानुकूल्यप्रकारम् ।
अतिमुदमभितापो मर्ममर्मप्रसक्तां, रचयति नलिनीनां घर्मजो घर्मभासः ॥१०८॥

किन्तु, अयि मयि भवतीभिर्यः क्षणेनाऽनुरागः
समतनि न मयाऽसौ हन्त देवाऽऽयुषापि ।

---

"किंच, हे मृगलोचना गोपियो ! यह तुम्हारा जो अनुराग है, वह, चरम सीमापर पहुँच गया है । अतः, इस से आगे और दूसरे कौन-से उत्कर्ष को प्राप्त कर सकेगा ? अर्थात् तुम्हारा अनुराग तो, महाभावपर्यन्त पहुँच चुका है, उससे आगे कोई कक्षा ही नहीं है । क्योंकि, गन्ने के रस का 'सितोपला' (मिस्री) से ऊपर, प्रसिद्ध कोई भी पाक नहीं होता है ॥१०५॥

'किंच, मैं, तुम्हारे नेत्रों से ओझल होकर, तुम्हारा निरन्तर भजन करता हुआ, तुम्हारे निकट ही स्थित था । अन्यथा यदि ऐसा न होता तो, मेरे वियोग में, तुम्हारे देह को छोड़कर जाने की इच्छा-वाले तुम्हारे प्राण, चले ही जाते । वे प्राण, केवल मेरे द्वारा ही, निवारित नहीं हुए हैं क्या ? अपितु, तुम्हारे प्राणों को निकलने से, मैंने ही रोका था; इसलिये मैं, तुम्हारे निकट ही छिपकर बैठा था । तुम्हारे अनुराग-रस का अनुभव कर रहा था ॥१०६॥

"इतनेपर भी हे सुलोचना गोपियो ! मैंने, तुम्हारे सामने से अन्तर्धान होने को, जो यह अत्यन्त साहस किया था उस मेरे साहस को, तुम सब क्षमा कर दो । उसमें दृष्टान्त यह है कि, किसी समयपर, अपना सेवन न करनेवाले मेघ के ऊपर भी, बिजलियों का 'समाज' (समूह) दोषारोपण नहीं करता है ॥१०७॥

'किंच, किसी समयपर, प्रियतम के द्वारा रची गयी विशेष प्रतिकूलता भी, प्रियतमाओं की अनुकूलता के प्रकार की रचना कर देती है । (**घर्मभासः सूर्यस्य घर्मजः अभितापः मर्मणि मर्मणि प्रसक्ता-मतिमुदं रचयति**) क्योंकि, सूर्य की धूप से उत्पन्न हुआ जो सन्ताप है, वह, कमलिनियों के प्रत्येक मर्म-स्थान में आसक्त होनेवाली प्रीति को ही उत्पन्न कर देता है । इसी प्रकार मेरे द्वारा दिया हुआ विरहमय सन्ताप भी, तुम्हारे परमानन्द की ही रचना कर देगा ॥१०८॥

'किंच, हे प्रियतमाओ ! तुम्हारे सामने, मैंने, जो वाणी का चातुर्य रखा है, वह तो, अपनी पराजय को छिपाने के लिये ही है । सत्य बात तो यह है कि, जिसको तुम ध्यान देकर सुनो" । इस प्रकार कहकर, गद्गद होकर, श्रीकृष्ण बोले—"किन्तु आप सब ने, मेरे में एक क्षण के द्वारा, जिस अपूर्व

**प्रतिविधिमुपनेतुं शक्यते तेन यूयं**
**स्वयमुपकृतभावं स्वैर्गुणैः संप्रयात ।।'१०६।।**

**इत्यानन्दवृन्दावने कैशोरलीलालताविस्तारे रासलीलायां प्रादुर्भावभावुको नामैकोनविंशः स्तवकः ।।१६।।**

—०००—

## विंशः स्तवकः

### रासविलास-वर्णनम्

#### गोपीनां मण्डलाकारं नृत्यम्

**अथ प्राणप्रिया प्राणप्रियाऽऽननचन्द्रगलितेन ललितेन लपितसुधारसेन निर्वापित-हृदयतापाऽनला पानलालित्यमन्तरेणापि मत्तेव यदि समुज्जृम्भमाणे मधुरिमणि रमणिरत्न-सभा सभाजिता सती विजयते स्म जयते स्मरकोटिलावण्यं दयितस्य तस्य नयनोत्सवपुषे वपुषे स्पृहावती च बभूव भूवलयस्य सौभाग्यवती ।।१।।**

---

अनुराग का विस्तार किया है, हाय ! वह अनुराग, मेरे द्वारा देवताओं की आयु के बराबर समय से भी, प्रत्युपकार को प्राप्त नहीं कराया जा सकता। तात्पर्य—तुम्हारे अनुराग की समानतावाला, मेरा अनुराग नहीं है। इसलिये तुम सब, अपने लोकोत्तर गुणों के द्वारा, स्वयं ही उपकार के भाव को प्राप्त हो जाओ; अर्थात् "हमारे प्रियतम श्यामसुन्दर ने, हमारा महान् उपकार ही किया है" इस बात को तुम सब, अपने सौजन्य से स्वयं ही अङ्गीकार कर लो" ।।१०६।।

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित–श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कैशोरलीलालताविस्तारे
रासलीलायां प्रादुर्भावभावुको नामैकोनविंशः
स्तवकः सम्पूर्णः ।।१६।।

—०—

## बीसवाँ स्तवक

### रास-विलास वर्णन

#### गोपियों का मण्डलाकार नृत्य

इस बीसवें स्तवक में, गोपियों का मण्डलाकार नृत्य, भ्रमण, हाथों के द्वारा ताल लगाना, एवं 'चञ्चत्पुट' आदि ताल, मालव एवं मल्लार आदि राग, मृदङ्ग आदि वाद्य, सप्त-स्वरों का उद्घाटन, नृत्य करना, पश्चात् नृत्य का विराम, एकसाथ भोजन, पुनः नृत्य करना, रति की अभिलाषा, निर्मल जलक्रीडा, माध्वीकपान, एवं शयन इत्यादि विषय क्रमशः वर्णित होंगे।

उसके बाद स्त्रियों में रत्नस्वरूपा गोपियों की सभा, प्राणप्रिय श्यामसुन्दर के मुखचन्द्र से निकले हुए सुमधुर वचनामृत रस के द्वारा, सम्मानित होकर, जब विजय को प्राप्त हो गई, एवं तदनन्तर उन प्राणप्रिय के शरीर के लिये, जब अभिलाषावाली हो गई, तब उन्हीं प्रियतम ने, अपने दयिता-समाज के प्रति कुछ कहा (यह अन्वय है)। गोपियों की वह सभा, श्रीकृष्ण को, अपने प्राणों के समान प्रिय थी;

तदनन्तरं तरङ्गितकौतुकेन केनचिदपि क्वचन च न चमत्कारकारिणापि नटेनाऽऽविष्कृतं शुभ-रतेन भरतेन मुनिना निनायितं हल्लीशकतयैव यत्तदेव तदा तालबन्धमण्डलभेदेन स्वयमेव रासत्वेन सृज्यमानमानन्दकन्दकमनाविलास-लास्यविशेषं विधित्सुना धित्सुना च तासां मनसि चमत्कारं कमपि निजगदे जगदेकविस्मापकेन तेन रमणीय-मणीयशः पताकानिकर इव दयितासमाजः ॥२॥

'शृणु तावदयि दयितामण्डल ! मण्डलतया स्थीयतामास्थीयतामानन्दकारिणि मदुदिते इदमतिप्रकृष्ट-कृष्टमदीकृतघनसारसार-केदारसदृशमतिविसारितरं सारित-रंहसा रामणीयकेन यमुनयाऽनया नयादिव प्रकाशितं निरङ्कुश-कुशलमयं स्वहृदयमिव पुलिनमवलोक्य मण्डलीभूय भूयसीषु भवतीषु स्थितवतीषु स्थितमस्य विलोकयितुं युज्यते भवतीनां परिमण्डलोऽत्र माति न वा' इति ॥३॥

---

अतएव, उनके वचनामृतरूप रस के द्वारा, उसके हृदय का विरहरूप सन्तापानल शान्त हो गया था। अतएव, गोपियों की वह सभा, भली प्रकार प्रकाशित होनेवाले श्रीकृष्ण के माधुर्य में, पान करने की सुन्दरता के बिना भी, मानो मत्त-सी हो रही थी। उस समय श्रीकृष्ण का शरीर, करोड़ों-कन्दर्पों के लावण्य को तिरस्कृत कर रहा था, एवं गोपियों के नेत्रों के महोत्सव को पुष्ट कर रहा था। अपने प्रियतम को इस प्रकार का देखकर, गोपियों की सभा, भूमण्डल की ही सौभाग्यवती हो गयी थी। तदनन्तर श्रीकृष्ण, जिस नृत्यविशेष का विधान करना चाहते थे, वह निर्दोष था, एवं उस समय गोपियों के मण्डलाकार नृत्य के द्वारा, ताल में बँधे हुए मण्डल के भेद से, स्वयं ही रासरूप से प्रगट किया जा रहा था। अतएव, वह, आनन्द का 'कन्द' (मूल)स्वरूप था; तथा तरङ्गभरे कौतुक से युक्त एवं चमत्कारजनक किसी नट के द्वारा, आजतक कहीं भी प्रगट नहीं किया गया था; किन्तु, लोक में प्रमाणित करने के लिये, लोक-कल्याण में निरत, भरतमुनि के द्वारा (**"नारीणां मण्डलीनृत्यं बुधा हल्लीशकं विदुः"**) इस प्रमाण के अनुसार, स्त्रियों के मण्डलाकार नृत्य के द्वारा अभिनय करके दिखलाया था। उस नृत्यविशेष के द्वारा श्रीकृष्ण, उन गोपियों के मन में, किसी अनिर्वचनीय चमत्कार का विधान करना चाहते थे; अतएव वे, उस समय जगत्भर में अकेले ही आश्चर्यजनक हो रहे थे। वह दयिता-समाज भी उस समय, परमसुन्दर 'मणी', अर्थात् माला के दानाओं के यशों की पताकाओं के समूह के समान, अर्थात् सुवर्ण के बने हुए मनकाओं की माला के समान शोभा पा रहा था। उस प्रकार के दयिता-समाज के प्रति, श्रीकृष्ण बोले—॥१-२॥

"हे दयितामण्डल ! ध्यान देकर सुनिये, एवं गोलाकार से स्थित हो जाइये, तथा आनन्दकारक मेरे वचन में विश्वास स्थापन कर लीजिये। एवं सामने दिखाई देनेवाला जो यमुना का यह पुलिन है, वह, अतिशय श्रेष्ठतापूर्वक जोतने से जिसका 'मद' (कठिन भाग) दूर कर दिया गया हो, उस प्रकार के अत्यन्त श्रेष्ठ कर्पूरमय जो खेत, उस प्रकार के खेत के समान कोमल है; एवं विस्तारित वेगवाली सुन्दरता के द्वारा अतिशय विशाल है, तथा इस यमुना के द्वारा, मानो नीतिपूर्वक प्रकाशित 'निरंकुश' (प्रतिबन्ध-रहित) कुशलमय अपने हृदय के समान ही है। इस पुलिन को देखकर, तुम सब बहुत-सी हो; अतः, सब

तत ऊचिरेऽचिरेणैव ताः—'प्रभा-प्रभाव-जितकुवलय ! वलयसदृशाऽवस्थानेन स्थानेन भवति भवद्दूरवर्तित्वम्, अस्माकं समाऽऽकम्पते हृदयम्,नाऽपरं दूरीभवितुमुत्सहामहे, सहामहे नाऽपरं दुःखम्' इति ॥४॥

स पुनरुवाच,—'पश्यत मे शिक्षाकौशलं कौ शलन्तु के तद् यदहमन्तरालवर्तमानोऽपि सरसखेलाविभ्रम-भ्रमणलाघवेन सर्वासामेव वो जनं जनं रञ्जयन् प्रकटमेव सदा निकटवर्ती भवामि' इति तथा गदितेन दितेन सन्देहेन तदद्भुताऽवलोकन-कनत्कौतुकतया च कृष्णमभितोऽभितोषेण परस्पर-करकमलदल-कलितबन्धानुबन्धानुक्रमेण क्रमेण मण्डलीभाव-भावनयाऽपसर्पन्तीनां तनुभिः संभूय भूयस्तया पुलिनमेव विसारितरं तरङ्गपटलीभिरिव चन्द्रिकाम्भोनिधेरानशे ॥५॥

### गोपीमण्डलस्य वर्णनम्

ततश्च तत्कृष्णमनोरथतरोर्महामूलस्य लस्यमानप्रणय-सुधासेक-सलिलनिर्गम-निवारि कनकाऽऽलवालमिव, कृष्ण-महामद-कलभ-वन्दीकरणाय विलासरससम्राजा वितानितं कनक-

---

की सब, जब गोलाकाररूप से इस पुलिन में खड़ी हो जाओगी, तो इस पुलिन की स्थिति "इस पुलिन में, तुम सब गोपियों का परिमण्डल, समा सकता है कि नहीं" इस प्रकार से देखने के योग्य है" ॥३॥

उसके बाद वे गोपियाँ, शीघ्रतापूर्वक बोलीं—'हे प्रियतम ! आप तो अपनी स्वाभाविकी 'प्रभा' (कान्ति) के द्वारा, भूमण्डल को या कमल को, परास्त करनेवाले हो ! देखो, आपके कथनानुसार, कङ्कण की तरह उपस्थित हो जाने से, हम सबका, आपसे दूर रहना 'स्थाने', अर्थात् उचित नहीं होता है। तात्पर्य—मण्डलाकार से स्थित हो जानेपर, हम सब, आप से बहुत दूर पड़ जायँगी, हम आप से किंचिद् भी दूर नहीं रहना चाहती हैं। ऐसा करने से, हमारा हृदय कम्पित हो रहा है। अब हम, दुबारा आपसे दूर होने को समर्थ नहीं हैं। और दूसरा दुःख भी नहीं सह सकती हैं" ॥४॥

गोपियों का वचन सुनकर, श्रीकृष्ण पुनः बोले—"हे प्रियतमाओ ! मेरी शिक्षा का 'कौशल' (चातुर्य) तो देख लो। उस चातुर्य को 'कौ' (पृथ्वी) में कौन प्राप्त कर सकते हैं ? अर्थात् कोई नहीं। क्योंकि, देखो मैं, तुम सबके मण्डल के बीच में वर्तमान होकर भी, सरस क्रीडा के विलासपूर्वक, भ्रमण करने की शीघ्रता के कारण, तुम सब में से, प्रत्येक जनी को अनुरञ्जित करता हुआ, प्रगटरूप से भी, सदा निकटवर्ती ही हो जाऊँगा"। उस प्रकार के कथन से सन्देह खण्डित हो जाने के कारण, उनके अद्भुत अवलोकन से प्रकाशित कौतुक के भाव से, श्रीकृष्ण के चारों ओर, महान् सन्तोषपूर्वक परस्पर करकमल दल को ग्रहण करने से, बन्धन के अनुबन्ध के क्रम से, क्रमशः मण्डलीभाव की भावना से, दूर-दूर होकर सरकती हुई, उन गोपियों के शरीरों से विशेषरूप से सम्मिलित होकर, वह अत्यन्त विशाल पुलिन, मानो चन्द्रिका के समुद्र की तरङ्गों की श्रेणियों के द्वारा ही व्याप्त हो गया ॥५॥

### गोपीमण्डल का वर्णन

उसके बाद, गोपरमणियों का वह मण्डल, श्रीकृष्ण के चारों ओर गोलाकार से खड़ा होकर सुशोभित हो गया (यह अन्वय है)। वह गोपरमणी-मण्डल किस-किस प्रकार से सुशोभित हुआ, उसका वर्णन, मूलकार अनेक प्रकार की उत्प्रेक्षा एवं उपमाओं के द्वारा वर्णन करते हैं, यथा—श्रीकृष्ण के चारों

**वागुरावलयमिव, कृष्णमनोमीनग्रहाऽऽग्रहाऽऽकुलेन कुसुमशरजालिकेन विस्तारितं कुचकोरक-तुम्बीफल-फलितलालित्यं वलयाकृति काञ्चनजालमिव, कृष्णदुर्गमताकारि वदनतुहिनकिरण-बिम्बनिकरकनककुम्भविशेषशोभमानं चपलवेणिदण्डतिमिरपताकाकुलाऽऽकुलायमानं कौमुदी-दुर्गमिव, भूविलासलक्ष्म्या विलासकनकमहाताटङ्कमण्डलमिव, मिहिरदुहितृपुलिनलक्ष्मीवक्षसो वलयाकारं चम्पकमाल्यमिव, कृष्णरत्नसानुमभितः कनकमयमानसोत्तरगिरिवरवलयमिव, संपूर्णमहसः कृष्णकलानिधेर्महापरिधिरिव, रतिरसकलाकलाप-कुलालस्य लालस्यमाननटन-घट-घटनाचक्रमिव, यमुनापुलिनकर्पूरकेदारतलतो निर्बीजमेव तत्समयसमुद्भिन्नं परस्पर-शाखाग्रसंश्लेषविशेषदर्शनीयं हिमकणगणगुणितशोभं वलयाकारं कनककल्पलतानिकुरम्बमिव, चित्रकाव्यमिव सदा सुकरसर्वतोभद्रं प्रतिलोमानुलोमपादक्रमं च एकाक्षरचरणं च सुललित-भाषासमं च,शब्दालङ्करणमिव सदाश्लेषं छेकवृत्त्यनुप्रासं पुनरुक्तवदाभास-भासुरम्, नयनमिव मध्यकृष्णम्, छन्द इव सदा विषमसमभावरमणीयभावं रमणीमण्डलमाभाति स्म ॥६॥**

---

ओर खड़ा हुआ वह गोपीमण्डल, श्रीकृष्ण के मनोरथरूप वृक्ष के महामूल के चारों ओर, शोभायमान प्रेमरूप अमृत के सींचने के जल को निवारण करनेवाले, मानो सुवर्णमय 'आलवाल' (थाँवला) के समान प्रतीत हो रहा था। एवं श्रीकृष्ण के मनरूप मीन को, ग्रहण करने के आग्रह से व्याकुल, कामदेवरूप 'धीवर' (मछुआ) के द्वारा विस्तारित कुचकलिकारूप गोल तुम्बीफलों के द्वारा, फलित हुई सुन्दरता से युक्त, मानो मण्डलाकार सुवर्णमय जाल के समान ही प्रतीत हो रहा था। एवं श्रीकृष्ण की 'दुर्गमता', अर्थात् बाहर निकलने की असमर्थता का जनक, एवं गोपियों के मुखरूप चन्द्रमाओं की किरणबिम्ब के समूहरूप सुवर्ण के बने हुए कलशविशेषों के द्वारा शोभायमान, एवं चञ्चल वेणिदण्डरूप अन्धकारमयी पताकाओं के समूह से, आकुलता से युक्त, मानो 'कौमुदी' (चाँदनी) के 'दुर्ग', अर्थात् किले के समान प्रतीत हो रहा था, अर्थात् श्रीकृष्ण के चारों ओर खड़ी हुई गोपियों के शरीर तो, यहाँपर चाँदनी के परकोटा के समान हैं, उनके मुखरूप चन्द्र ही परकोटा के ऊपर धरे हुए सुवर्णमय कलशों के समान प्रतीत हो रहे हैं. तथा उनकी चलती हुई चोटी ही, मानो अन्धकार के समान काली पताका हीं प्रतीत हो रही हैं। एवं वह गोपीमण्डल, भूमि के विलासरूप शोभादेवी के विलास के सुवर्णमय 'महाताटङ्क' (कर्णफूल) के मण्डल के समान प्रतीत हो रहा था। एवं सूर्यपुत्री यमुना के पुलिन की शोभारूप देवी के वक्षःस्थल की गोलाकार चम्पक के पुष्पों की माला के समान प्रतीत हो रहा था। एवं श्रीकृष्णरूप सुमेरुपर्वत के चारों ओर सुवर्णमय मानसोत्तर गिरिवर के मण्डल की तरह शोभायमान हो रहा था। एवं सम्पूर्ण तेजवाले श्रीकृष्णरूप चन्द्रमा के चारों ओर होनेवाली 'महापरिधि' (परिवेष) के समान प्रतीत हो रहा था। एवं मानो रतिरस की कलाओं के समूहरूप 'कुलाल' (कुम्भकार, कुम्हार) के शोभायमान नृत्यकारी घटों की घटना के चक्र के समान प्रतीत हो रहा था। एवं मानो यमुनापुलिन के कर्पूरमय खेत के तलभाग से, बिना बीज के ही तत्काल उत्पन्न हुए, एवं शाखाओं के अग्रभाग के परस्पर के सम्मेलन से दर्शनीय, एवं पसीने के बिन्दुरूप ओस के बिन्दुगणों के द्वारा, दुगुनी शोभा से युक्त, कङ्कणाकार कनकमयी कल्पलताओं के समूह की तरह प्रतीत हो रहा था। (**सर्वतोभद्रं तन्नामा सन्दर्भविशेषः। पक्षे— सुकरं सर्वत एव भद्रं सुखं यत्र तत्। प्रतिलोमाऽनुलोमाभ्यां पादक्रमो यत्र तत्।** अर्थात् यत्र श्लोके तेषामेवाक्षराणां प्रतिलोमपाठेन **एकश्चरणस्तेषामेवाऽनुलोमपाठेनाऽन्यश्चरण** इत्यर्थः। पक्षे– कदाचित् प्रतिलोमेन कदाचिदनुलोमेन च **नृत्यवशात् पादक्रमो यत्र तत्। एकैरेवाऽक्षरैश्चरणः पादो यत्र तत्।** पक्षे—एकं तुल्यमेव अक्षरं स्खलनहीनं

**तस्मिन्नेव समये देव्या योगमायया तत्समयोचितवेषभूषाभिर्यदलङ्कृतं तन्न तासां गोचर आसीदपि तु कृष्णस्यातिमनोहरमभूदहो तस्याः कृष्णहृदयानुरञ्जकत्वम्, तत्र प्रथममेव रमणीमणीभावेनाऽसामान्यतया मान्यतया च सर्वानुमत्या कृष्णेन सहैव मध्यमध्यवस्थिता वृषभानुपुत्री चित्रीभूता सतीव परितोषवतीं रमणीमण्डलीमालोकयाञ्चकार ॥७॥**

---

**च चलनं गतिर्यत्र । सुललिताभ्यां भाषाभ्यां प्राकृतसंस्कृतमयीभ्यां समं तुल्यम् । पक्षे—भाषा उक्ति-प्रत्युक्तिमयवाणी तया समं शोभनम् "सर्वसाधुसमानेषु समं स्यादभिधेयवत्" इति मेदिनी)**एवं 'खड्गबन्ध', 'मुरजबन्ध', 'चक्रबन्ध', 'पद्मबन्ध', 'गोमूत्रिकाबन्ध' आदि चित्रकाव्य', जिस प्रकार सदा कठिनतापूर्वक रचे जानेवाले 'सर्वतोभद्र'-नामक सन्दर्भविशेष से युक्त होता है, उसी प्रकार वह गोपीमण्डल भी, सुखपूर्वक किये जानेवाले सब ओर से ही, सुख से युक्त था। एवं 'चित्रकाव्य', जिस प्रकार प्रतिलोम एवं अनुलोम-रूप दोनों प्रकार के पाद के क्रम से युक्त होता है, अर्थात् जिस श्लोक में उन्हीं अक्षरों को उलटा पाठ कर देने से, श्लोक का एक चरण बन जाता है, एवं इन्हीं अक्षरों का सीधा पाठ कर देने से, दूसरा चरण बन जाता है, उसी प्रकार वह गोपीमण्डल भी, नृत्य के वशीभूत होने के कारण, कभी उलटे तथा कभी सीधे चरणविन्यास से युक्त हो रहा था। एवं 'चित्रकाव्य', जिस प्रकार एक-से ही अक्षरों के द्वारा की गई चरणों की रचना से युक्त होता है, उसी प्रकार वह गोपीमण्डल भी, एक समान अस्खलित गति से युक्त था। तथा 'चित्रकाव्य', जिस प्रकार प्राकृत एवं संस्कृतमयी दोनों प्रकार की सुन्दर भाषाओं के द्वारा समान रूपवाला ही विरचित होता है, उसी प्रकार वह गोपीमण्डल भी, उक्ति-प्रत्युक्तिमयी सुन्दर वाणी के द्वारा शोभायमान हो रहा था। **(सदैव श्लेषः श्लेषालङ्कारो यत्र । पक्षे—सन्नाश्लेषः आलिङ्गनं यत्र तत् । 'छेक' इति वृत्तिरिति अनुप्रासौ यत्र तत् । तयोर्लक्षणं यथा—'छेको व्यञ्जनसङ्घस्य सकृत्साम्यमनेकधा । अनेकस्यैकधा साम्यमसकृद्वाप्यनेकधा । एकस्य सकृदप्येष वृत्त्यनुप्रास उच्यते ।। पक्षे—छेको विदग्धः, वृत्तेः करचरणादिचालन-व्यापारस्य अनु अनुकूलः प्रासः प्रकृष्टविन्यासो यत्र तत् । पुनरुक्तवदाभासनाम्ना अलङ्कारेण भासुरं दीप्तम् । पक्षे—पुनरुक्तवदाभासते तथा तच्च भासुरं च तत् । अर्थात् एकस्यापि तन्मण्डलस्य गतिलाघवेन द्वितयत्रितयवत् तथा भानमभूदित्यर्थः)** एवं 'शब्दालङ्कार', जिस प्रकार 'श्लेष'-नामक अलङ्कार से, सदैव युक्त ही रहता है, उसी प्रकार वह गोपीमण्डल भी, परस्पर के श्रेष्ठ आलिङ्गन से युक्त था। एवं 'शब्दालङ्कार', जिस प्रकार 'छेकानुप्रास' एवं 'वृत्यनुप्रास' से युक्त ही रहता है, उसी प्रकार वह गोपीमण्डल भी, परमचतुर, कर-चरण आदि के चलाने के व्यापार के अनुकूल उत्तम विन्यास से युक्त था। तथा 'शब्दालङ्कार', जिस प्रकार 'पुनरुक्तवदाभास'-नामक अलङ्कार से प्रदीप्त रहता है, उसी प्रकार वह गोपीमण्डल भी, पुनरुक्ति की तरह प्रतीत हो रहा था एवं प्रकाशित हो रहा था, अर्थात् उस समय गति की शीघ्रता के कारण, एक ही गोपीमण्डल का दो-तीन रूप से भान हो रहा था। तथा नेत्र, जिस प्रकार बीच में काले तारे से युक्त होता है, उसी प्रकार वह गोपीमण्डल भी, बीच में विराजमान श्रीकृष्ण से युक्त था। **(विषमभावेन भिन्नचिह्नचतुष्पादत्वेन समभावेन तुल्यमात्राक चतुष्पादत्वेन च रमणीयो भावो सत्ता यस्य तत् । पक्षे—गतिभेदेन मण्डलस्य कदाचिद् वैषम्यं कदाचित् साम्यं चेति)** तथा 'छन्द' (श्लोक), जिस प्रकार भिन्न-भिन्न चिह्नवाले चारों-चरणों से रमणीयता से युक्त होता है, एवं समान मात्रावाले चारों-चरणों से सुन्दरता युक्त होता है, उसी प्रकार वह गोपीमण्डल भी, गति के भेद से, कभी विषम, तथा कभी सम भाव की रमणीयता से युक्त प्रतीत हो रहा था ॥६॥

उसी समय योगमायादेवी के द्वारा, उस रासलीला के समय के 'उचित' (योग्य) वेषभूषा आदि के द्वारा, जो समस्त मण्डल अलंकृत कर दिया गया, वह सब, उन सब गोपियों के गोचर भी नहीं हुआ;

तदनु सा मण्डली बहुविस्तारभियाऽभियातशङ्का परस्परसंसक्ततया कवितागत-शिथिलबन्धदोषमिव दूरीचिकीर्षुर्गाढबन्धमङ्गीकर्तुमितरेतरेषामंसविन्यस्तबाहुमूलं स्थितवती राजति स्म ॥८॥

तत्र मध्यमध्यवस्थितस्य तस्य रसिकशेखरस्य सारस्य-देन स्यदेन प्रवेशसमकालमेव मुक्तपरस्परांसतटयोर्द्वयोर्द्वयोर्मध्ये पुरःपश्चाद्भावेन प्रविश्य कण्ठतटं भुजवलयाभ्यामवगृह्य विभ्रमतो भ्रमतोऽलातचक्रमिव तद्भ्रमणं चित्रकाव्यमिव गोमूत्रिकाबन्धप्रायं प्रतिलोमानु-लोमक्रमेण भवदत्यद्भुतं तदासीत्; येन तं सकलाः सकला एव स्वस्वनिकटस्थमेव मन्यन्ते स्म, एवमेव तस्य भ्रमणलाघवम् ॥९॥

तेन च,— एकस्या दक्षिणांसे वरभुजवलयं वाममन्यं परस्या
वामांसे न्यस्य गाढं युगपदभिमुखे द्वे समाश्लिष्य कान्ते ।

---

किन्तु, वह अलंकृत करने का कार्य, श्रीकृष्ण के लिये तो, महान् मनोहर हो गया था । अहह ! योगमाया का, श्रीकृष्ण के हृदय का अनुरञ्जन करने का जो भाव था, वह आश्चर्यजनक था । वहाँपर पहले से ही, गोपरमणियों में श्रेष्ठ होने के कारण एवं असामान्यता के कारण, मान्यतापूर्वक सभी गोपियों की अनुमति से, श्रीकृष्ण के साथ ही, गोपीमण्डल के मध्यभाग में, उपस्थित हुई वृषभानुनन्दिनी श्रीमती राधिका, आश्चर्य से युक्त-सी होकर, चारों ओर से सन्तुष्ट हुई गोपियों की मण्डली का अवलोकन करने लग गईं ॥७॥

तदनन्तर वह गोपियों की मण्डली, बहुत-से विस्तार के भय से, शङ्का से रहित होकर, परस्पर में सटकर, मानो कविता में विद्यमान, 'शिथिलबन्ध' के दोष को दूर करने की इच्छा से युक्त होकर, गाढ़े बन्धन को अङ्गीकार करने के लिये, एक दूसरी के कन्धेपर भुजा के मूल को धरकर, खड़ी होकर, शोभायमान हो गयी ॥८॥

तथा उस गोपीमण्डल के मध्यभाग में, उपस्थित हुए रसिकशिरोमणि श्रीकृष्ण के सरसता को देनेवाले वेग के साथ प्रवेश करने के समय ही, परस्पर के कन्धे, जिन्होंने छोड़ दिये थे, उस प्रकार की दो-दो गोपियों के बीच में, आगे एवं पीछे के भाव से, अर्थात् दोनों ओर से प्रविष्ट होकर, अपनी दोनों भुजाओं के मण्डल के द्वारा, अगल-बगल में खड़ी हुई गोपियों के कण्ठतट को ग्रहण करके, विलासपूर्वक घूमते हुए जो भ्रमण था, वह 'अलातचक्र' (दोनों ओर जलती हुई लकड़ी) की तरह, एवं 'गोमूत्रिकाबन्ध' की अधिकता से युक्त 'चित्रकाव्य' की तरह, प्रतिलोम एवं अनुलोम के क्रम से होता हुआ, अतिशय अद्भुत हो गया था । जिस भ्रमण के कारण, सकल कलापरिपूर्ण वे सभी गोपियाँ, श्रीकृष्ण को अपने-अपने निकटस्थ ही मानती रहीं । श्रीकृष्ण के भ्रमण करने की शीघ्रता ऐसी ही विचित्र थी । (**'गोमूत्रिकाबन्ध' इति, स यथा अक्षरपंक्तेः प्रत्यक्षरं प्रतिमध्यमेव पुरः पश्चात् परिवर्तनवेष्टन-रेखाविन्यासेन भवति तथैवेत्यर्थः**) ॥९॥

उसी भ्रमण की शीघ्रता के कारण, श्रीकृष्ण, एक गोपी के दाहिने-कन्धे के ऊपर, अपनी बायीं-भुजा के मण्डल को धरकर, एवं दूसरी गोपी के बायें-कन्धेपर, अपना दाहिना-भुजमण्डल धरकर, इस

ताभ्यां दत्तप्रवेशस्त्वरितमनुगतः पृष्ठमेकां विमुञ्चन्
अन्यां गृह्णन् पुरस्तात् स पुनरुपसरत्येवमेव क्रमेण ॥१०॥

एवं प्रतिलोमानुलोमाभ्यां स्पष्टमेव गोमूत्रिकाबन्धमुपपादयता प्रत्येकमेव तासां पुरःपश्चाद्भाग-परिष्वङ्गेण लाघवकौशलेन भ्रमता तासां तस्याश्च मध्यगताया मुख्यायाः परमकौतुकमातेने ॥११॥

एतस्मिन्नेव समये सुखाऽवलोकनाऽऽशया निकटमालम्बितं ज्योतिश्चक्रमिव विमान-श्रेणिसङ्कुलमपि निर्विमानं लेखावलिवलितमपि निर्लेखं सदा सदार-चारण-किन्नर-सिद्ध-साध्य-गन्धर्व-विद्याधर-प्रभृतिभृतनिरन्तरसमाजं बिभ्रदम्बरतलं रराज ॥१२॥

**रास-वाद्यवर्णनम्**

ततश्च चित्रकाव्यमिव ललितमुरजबन्धम्, पार्थिवशङ्करकदम्बमिव निर्दोषमृदङ्गम्, क्रयविक्रयशीलनमिव पणवाहितम्, बन्धुजनवपुरिव ललिताऽऽलिङ्ग्यम्, नाटकमिव विलस-

---

प्रकार दोनों ही कान्ताओं को सामने से एकसाथ ही गाढ़ा आलिङ्गन करके, उन दोनों कान्ताओं के द्वारा, प्रवेश का स्थान दे देनेपर, शीघ्रता से पीछे की ओर जाकर, एक गोपी का चुम्बन करते हुए, एवं दूसरी को आगे से ग्रहण करते हुए, पुनः इसी प्रकार क्रम से, उनके निकट ही आ जाते हैं ॥१०॥

इस प्रकार 'प्रतिलोम' (उलटा), 'अनुलोम' (क्रमानुसार) के द्वारा स्पष्ट ही 'गोमूत्रिकाबन्ध'-की-सी रचना करते हुए, तथा उन प्रत्येक गोपी के आगे एवं पीछे के भाग के आलिङ्गनपूर्वक, शीघ्रता की चतुरतापूर्वक भ्रमण करते हुए, श्रीकृष्ण ने, उन समस्त गोपियों का तथा मध्यभाग में स्थित हुई, एवं सभी गोपियों में मुख्य, श्रीमती राधिका का परमकौतुक विस्तारित कर दिया ॥११॥

इसी समय में आकाश का तलभाग भी सुशोभित हो गया। वह आकाशतल, सुख को देखने की आशा से, निकट में आलम्बित ज्योतिश्चक्र की तरह, विमानों की श्रेणी से परिपूर्ण होकर भी, परिमाण से रहित हो रहा था, एवं 'लेखावलि' (देवश्रेणी) से युक्त होकर भी (**निर्लेखं निर्गतो लेख इयत्ता यतस्तत्**) इयत्ता से रहित हो रहा था। तथा सदा अपनी-अपनी स्त्रियों को साथ में रखनेवाले चारण, किन्नर, सिद्ध, साध्य, गन्धर्व, विद्याधर आदि देवयोनियों से परिपूर्ण निरन्तर समाज को धारण कर रहा था ॥१२॥

**रास के वाद्य का वर्णन**

उसके बाद, बाजा बजने लग गया (यह अन्वय है)। 'चित्रकाव्य', जिस प्रकार सुन्दर 'मुरजबन्ध', अर्थात् मृदङ्ग की आकृति से बनाये हुए श्लोक के अक्षरों से युक्त होता है, उसी प्रकार वह बाजा भी, सुन्दर 'मृदङ्ग'-नामक वाद्य के प्रबन्ध से युक्त था। एवं पृथ्वी के विकार के सम्मेलन से युक्त वस्तुओं का समूह, जिस प्रकार (**निर्दोषाभिः शर्करातुषादिरहिताभिर्मृद्भिरङ्गं यस्य तत्। पक्षे—स्पष्टम्**) कङ्कड़ एवं तुष आदि से रहित मिट्टियों के द्वारा बने हुए अङ्गों से युक्त होता है, उसी प्रकार वह रास का बाजा भी, निर्दोष 'मृदङ्ग' से युक्त था। एवं क्रय-विक्रय, अर्थात् खरीदने एवं बेचने का 'शीलन', अर्थात् अभ्यास, जिस प्रकार (**पणैर्मूल्यैर्वाहितम्। पक्षे—पणवेन आहितम्**) मूल्यों के द्वारा ही चलाया

दङ्कयम्, यदुकुलमिव श्लाघ्यतमाऽऽनकदुन्दुभि, गगनमिव विततम्, वर्षानभ इव सुघनम्, सूचीमूलमिव सशुषिरम्, महारत्नमिव सदानद्धम्, देवताभिवाद्यं वाद्यं नदति स्म ।।१३।।

नन्दनवन-वनदेवताभिरेव ताभिरेवमनवरतं वृष्यमाणानि समधुकराणि दिवः साञ्जन-हर्षनयनजलबिन्दुनिकुरम्बाणीव निपतन्ति स्म कुसुमानि, यशो यशोदानन्दनस्य तस्य ललित-कलस्वरं स्वरङ्गनाभिः सह सहर्षं गन्धर्वाश्च गायन्ति स्म । ततश्च,

मुखरनूपुरकङ्कणकिङ्किणी-,कलकलः सुदृशां च हरेश्च सः ।
समकिरद् रसनारस-नाशनः, श्रवणयोरमृतान्यमृतान्धसाम् ।।१४।।

ततश्च, तस्यैवं भ्रमतो जवेन सुदृशां द्वे द्वे समालिङ्गतो
मध्यं मध्यमनुप्रविश्य वपुषा तेनैव सा मण्डली ।

---

जाता है, उसी प्रकार रास का वह बाजा भी 'पणव', अर्थात् ढोल के द्वारा ही 'आहित', अर्थात् संस्कारित किया गया था । एवं बन्धुजनों का शरीर, जिस प्रकार (**ललितं यथा स्यात्तथा आलिङ्ग्यं आलिङ्गनार्हम् । पक्षे—ललितः आलिङ्ग्यो मृदङ्गभेदो यत्र तत्**) सुन्दरतापूर्वक आलिङ्गन करने योग्य होता है, उसी प्रकार वह बाजा भी, सुन्दर 'आलिङ्ग्य'-नामक मृदङ्ग से युक्त था । एवं नाटक, जिस प्रकार (**विलसतः शोभनानङ्कान् अर्हतीति तत् । पक्षे– अंक्योऽपि मृदङ्गभेदः । तल्लक्षणं यथा—हरीतक्याकृतिस्त्वंक्यो यवमध्यस्तथोर्ध्वकः । गोपुच्छाकृतिरालिङ्ग्यो मध्य-दक्षिण-वामगाः ।। इति**) शोभायमान अङ्कों को धारण करने योग्य होता है, उसी प्रकार वह बाजा भी, 'अङ्क्य'-नामक मृदङ्गविशेष से युक्त था । 'अङ्क्य'-नामक मृदङ्ग, हर्रे की-सी आकृतिवाला होता है; तथा 'ऊर्ध्वक'-नामक मृदङ्ग, जौ के मध्यभाग के समान होता है; तथा 'आगिङ्ग्य'-नामक मृदङ्ग, गोपुच्छ की-सी आकृतिवाला होता है । एवं यदुकुल, जिस प्रकार परम-प्रशसनीय 'आनकदुन्दुभि', अर्थात् श्रीवसुदेवजी से युक्त है, उसी प्रकार वह बाजा भी, 'आनक' (नगाड़ा) एवं 'दुन्दुभि'-नामक वाद्यों से युक्त था । (**गगनमित्यादि स्पष्टम् । पक्षे—"ततं वीणादिकं वाद्यमानद्धं मुरजादिकम् । वंश्यादिकं तु सुषिरं कांस्यतालादिकं घनम्" इत्यमरः**) तथा आकाश, जिस प्रकार विस्तृत होता है, उसी प्रकार वह बाजा भी, विशिष्ट एवं अनेक प्रकार के वीणा आदि वाद्यों से युक्त था । तथा वर्षा के समय का आकाश, जिस प्रकार सुन्दर 'घनों' (बादलों) से युक्त होता है, उसी प्रकार वह बाजा भी, 'सुघन', अर्थात् सुन्दर झांझ-मजीरा आदि की ताल से युक्त था । तथा सुई का मूलभाग, जिस प्रकार छिद्र से युक्त होता है, उसी प्रकार वह बाजा भी, वंशी आदि से युक्त था । तथा महारत्न, जिस प्रकार सदा गले में ही निबद्ध रहता है, उसी प्रकार वह रास का बाजा भी, श्रेष्ठ 'आनद्ध', अर्थात् मृदङ्ग आदि से युक्त था । अतएव, देवताओं के द्वारा भी प्रशंसनीय था ।।१३।।

उस समय रासमण्डल के ऊपर, आकाश से, अनेक प्रकार के पुष्प गिर रहे थे । वे पुष्प, नन्दन-वन की उन वनदेवियों के द्वारा ही, इस प्रकार निरन्तर बरसाये जा रहे थे । एवं मधुकरों के सहित गिरते हुए, वे पुष्प, मानो स्वर्ग की अधिष्ठात्रीदेवी के अञ्जन से युक्त नेत्रों के, हर्षमय जलबिन्दुओं के समूहों के समान प्रतीत हो रहे थे । तथा उस समय गन्धर्वगण, देवाङ्गनाओं के सहित मिलकर, यशोदानन्दन श्रीकृष्ण का यश, सुमधुर स्वरपूर्वक सहर्ष गायन कर रहे थे । उसके बाद, सुनयनी गोपियों के एवं श्रीकृष्ण के, शब्द करते हुए नूपुर, कङ्कण, किङ्किणी आदि का जो कलकल शब्द हो रहा था, वह, जिह्वा के द्वारा, लियें गये 'रस' (आस्वाद) को विनष्ट करनेवाला था; अतएव, अमृत का भोजन करनेवाले देवताओं के कानों में, मानो अमृतों की वर्षा कर रहा था ।।१४।।

किं ज्योत्स्नातिमिरैः किमु स्थिरतडिन्मेघैरथो चम्पक-
श्यामाब्जैरुत काञ्चनेन्द्रमणिभिः क्लृप्तामजैषीत् स्रजम् ॥१५॥

कदाचिदपि तथाविध-गोमूत्रिकाबन्धं विहाय स्वच्छभूमावेव चक्राकारचित्रकाव्यमिव नर्तनमावर्तयति । तद् यथा—

वल्गद्वल्गुवतंसमंसविलसन्मन्दारमालं नदत्-
काञ्चीकिङ्किणिकङ्कणादि विगलत्संव्यानकं भ्राम्यति ।
विष्वद्रीचि-मरीचि-वीचि-निचये जीमूतचक्राऽऽकृतौ
सर्वाः पुप्लुविरे स्थिरा नवतडिन्माला इवैणीदृशः ॥१६॥

ततश्चाऽतिचित्रम्—

ह्रस्वाऽऽवर्ते सरति सरसं राधिकामन्तरस्थां, दीर्घाऽऽवर्ते निकटमयते मण्डलीस्थप्रियाणाम् ।
नुन्नो वेगान्मरकतमयः सूत्रबन्धप्रमुक्तो, लीलाचक्रीपुट इव हरिर्विभ्रमी बंभ्रमीति ॥१७॥

---

उसके बाद, इस प्रकार वेगपूर्वक भ्रमण करते हुए, एवं दो-दो गोपियों का आलिङ्गन करते हुए, एवं दो-दो गोपियों के बीच-बीच में प्रविष्ट होकर, श्रीकृष्ण के उसी श्यामसुन्दर शरीर के द्वारा सुशोभित गोपियों की वह मण्डली, 'चन्द्रिका' (चाँदनी) एवं अन्धकारों के द्वारा बनाई हुई माला को जीतने लग गई क्या ? अथवा स्थिर बिजलीवाले मेघों के द्वारा बनाई हुई माला को, अथवा चम्पा के पुष्प एवं श्यामकमलों के द्वारा बनाई गई माला को, अथवा सुवर्ण एवं इन्द्रनीलमणियों के द्वारा बनाई हुई माला को जीतने लग गई ॥१५॥

कभी-कभी तो, वे श्रीकृष्ण, उस प्रकार के 'गोमूत्रिकाबन्ध' (चित्रकाव्य का एक भेद) को छोड़कर, स्वच्छ भूमि में ही चक्राकार चित्रकाव्य की भाँति, नृत्य का अभ्यास करने लग गये । वह नृत्य, इस प्रकार से था :—उस रासमण्डल में श्रीकृष्ण, सुमनोहर कुण्डलों को हिलाकर, एवं कल्पवृक्ष के पुष्पों की माला से सुशोभित होकर, बजते हुए 'कांची' (करधनी), किङ्किणि, कङ्कण आदि से युक्त होकर, तथा भावावेश में गिरते हुए 'संव्यानक', अर्थात् पीताम्बर आदि उत्तरीयवस्त्र के भावपूर्वक, जब भ्रमण कर रहे थे, अर्थात् घूम रहे थे, तब चारों ओर फैलनेवाले एवं मेघचक्रकी-सी आकृतिवाले श्रीकृष्ण के शरीर की श्याम-किरणरूप तरङ्गों के समूह में, मृगनयनी सभी गोपियाँ, स्थिर हुई नवीन बिजलियों की मालाओं की तरह तैरने लग गई ॥१६॥

एवं वह चक्राकार नृत्य भी, बाहर-भीतर नीलमणियों के दो मण्डलोंका-सा निर्माता हो गया था, इसी बात को कहते हैं कि, उसके बाद अत्यन्त आश्चर्य यह हुआ कि, छोटे चक्कर में तो श्रीकृष्ण, गोपीमण्डल के बीच में स्थित, राधिका के चारों ओर मण्डलीभाव से सरसतापूर्वक घूमते रहते हैं; तथा गोपीमण्डलवाले बड़े लम्बे चक्कर में, मण्डली में स्थित प्रियाओं के निकट चले जाते हैं, अर्थात् बड़ी मण्डली के भाव से, उन गोपियों के निकट भी घूमने लग जाते हैं । उस समय श्रीकृष्ण, वेग से प्रेरित हुए मरकतमय एवं सूत्र के बन्धन से मुक्त, मानो लीला-चक्रीपुट की तरह विलास करते हुए, बारंबार घूमने लग गये । इस प्रकार एकसाथ ही, नीलमणि की दो मण्डलियों का भाव उत्पन्न हो गया, यही भारी विचित्रता थी । वह विचित्रता, प्रकाशभेद को अङ्गीकार करनेपर नहीं हो सकती । इसलिये यहाँपर घूमने की शीघ्रता की कला का चातुर्य ही, व्यवस्थापित कर दिया था ॥१७॥

ततस्तदवेक्षणेन क्षणेन तासामपि मनसि समुदि समुदितायां निर्नतिषायां तत्क्षणादेव देवताभिस्तौर्यत्रिकाधिष्ठात्रीभिस्तनुमतीभिरुपतस्थे ॥१८॥

ताल-राग-वाद्य-स्वराऽऽदीनां उद्घाटनम्

तथा सति नृत्य-गीत-वाद्याध्यायोपाध्यायोपासितचरणास्ताः पूर्वपूर्वतर-सुचिराऽभ्यासाऽभ्यासादितकौशलमिवात्मानं प्रत्येकमेव मन्यमाना न्यमानाऽऽनन्दवृत्तिमासाद्य धनिकमणिकमनीयगृहपटलीमिव ललितपताकाम्, होमधूमावलीमिव सत्रिपताकाम्, मृणालवल्लीमिव हंसास्यलुलिताम्, द्वितीयाचन्द्रलेखामिव कर्तरीमुखशोभाम्, पलाशकुसुमश्रेणिमिव शुकतुण्डाऽऽभाम्, तप्तसुवर्णादि-सूत्रावलिमिव संदंशाऽऽकृष्टाम्, हरमूर्तिमिव विलसत्खटकामुखाम्, मधुकरश्रेणीमिव पद्मकोशोत्कण्ठिताम्, अहितुण्डिकव्यवसितमिव खेल्यमानाऽहितुण्डाम्,

---

उसके बाद, श्रीकृष्ण के नृत्य को देखने से उत्पन्न हुए 'क्षण', अर्थात् आनन्द के कारण, उन गोपियों के हर्षभरे मन में भी, जब नृत्य करने की इच्छा उत्पन्न हो गई, तब उसी क्षण से ही, 'तौर्यत्रिक' (नाचना, गाना, बजाना) की अधिष्ठात्री-देवियाँ, मूर्तिमती होकर उपस्थित हो गईं ॥१८॥

ताल-राग-वाद्य-स्वर आदिकों का उद्घाटन

ऐसी स्थिति में नाचने, गाने, बजाने की वे अधिष्ठात्री-देवियाँ, हस्ताध्याय-देवता के ऊपर अनुग्रह करके, स्वयं आई हुई गान-देवता एवं राग-रागिनीगणों की देवता आदि के ऊपर भी, अनुग्रह करने लग गयीं (यह अन्वय है)। उन अधिष्ठात्री-देवियों के चरण, सङ्गीत-शास्त्रोक्त नृत्य, गीत, वाद्य के अध्याय की 'उपाध्याया', अर्थात् अध्यापिकाओं के द्वारा सेवित हो रहे थे; एवं वे अधिष्ठात्री-देवियाँ, विशेष करके, अपरिमित आनन्द की वृत्ति को प्राप्त करके, प्रत्येक जनी ही, अपनी आत्मा को, मानो पहले से भी अतिशय पहले, बहुत दिनों के अभ्यास के द्वारा, प्राप्त किये हुए 'कौशल' (चातुर्य) से युक्त ही मान रही थीं। [ललितपताकामित्यादि पताकादयोऽर्धचन्द्रान्ताः संयुताऽसंयुतनृत्यभेदेन त्रिविधेषु हस्तकेषु असंयुत-हस्तकभेदाः सङ्गीतशास्त्रतो ज्ञेयाः। यदुक्तम्—"नर्तनेरक्तिजनकः पदार्थाकृतिकारकः। पदेतराऽङ्गुलिन्यासविशेषो हस्तकः स्मृतः॥" इति हस्तक-सामान्यलक्षणम् "यत्रैकहस्ततश्चार्थप्रकाशः स्यादसंयुतः।" इति असंयुतहस्तलक्षणम्, "हस्तद्वययुतेरर्थप्रकाशे संयुतो भवेत्" इति संयुतहस्तलक्षणम् "हस्ताभ्यां विप्रयुक्ताभ्यां क्रियया नृत्यहस्तकः" इति नृत्यहस्तकलक्षणम्। अत्र संयुतनृत्यहस्तका अनुल्लिखिता अपि "विशुद्धसहस्र-हस्ताम्" इत्यनेनोपलक्षयिष्यन्ते। धनिका धनिनः। अन्यत्स्पष्टम्। पक्षे—ललितः पताको हस्तकभेदो यत्र ताम्। "कुंचिताऽङ्गुष्ठकः सम्यक् तर्जनीमूलमाश्रितः। पताको यत्र सुहितप्रसारितकराङ्गुलिः" इति। सत्रिपताकाम्, सत्रिणां याज्ञिकानाम् पताकातुल्याम्। पक्षे—त्रिपताकेन सहिताम्। "त्रिपताकः पताकस्तु वक्रिताऽनामिकाङ्गुलिः" इति। हंसास्येन लुलितां मर्दितां मृदुलीकृतां च "तर्जनीमध्यमाङ्गुष्ठा मिलिताग्रा परे पुनः। अंगुलीविरले चोर्ध्वे हंसास्यो हस्तकस्तु सः॥" इति। कर्तर्या मुखस्य शोभेव शोभा यस्यास्ताम्। पक्षे—कर्तरीमुखनामा हस्तकः "तर्जनीमध्यमे भिन्ने वक्रिताऽनामिका पुनः। पताकस्य यदा स स्यात् कर्तरीमुखहस्तकः। इति पलाशकेति स्पष्टम्। "तर्जन्यनामिकाऽङ्गुष्ठा वक्रा मध्या प्रसारिता। पताकस्य यदा स स्याच्छुकतुण्डकहस्तकः" संदंशः 'सँडसी' इतिख्यातः। पक्षे—हस्तकभेदः। तर्जन्यङ्गुष्ठकौ चैव मिलिताग्राऽल्पकुञ्चितौ। विरलोर्ध्वाः पराङ्गुल्यः संदंशः

सीवनशिल्पकलामिव सदोपयुक्तसूचीमुखाम्, मार्गशीर्षपूर्णिमामिव मृगशीर्षयुक्ताम्; अष्टमी-तिथिमिव विलसदर्धचन्द्राम्, किं बहुना ? कार्तवीर्यमूर्तिमिव विशुद्धसहस्रहस्तां हस्ताध्याय-देवतामनुगृह्य तदनुगामिनीं चच्चत्पुट-चाचपुट-हंसलील-गजलील-सिंहनन्दनादि-महातालै-रादितालैकतालो रूपक-प्रतिमण्ठ-निसारु-यति-त्रिपुटाड्डुकप्रभृतिभिरपरैश्च तदितरैर्हरिविलास-स्वरार्थादिस्वरपाठविरुदादिवलित-नानाप्रबन्ध-ध्रुवगानदेवतां द्रविड तैलङ्ग-पाश्चात्यादि-देशीय-गानदेवतां च मालव-मल्लार-भैरव-केदार-सारङ्ग-नट-कर्णाट-कामोद-साम-देशाग-गान्धार-बङ्गाल-वसन्तादि-रागनिकर-गुर्जरीबहुलगुर्जरी-वराटि - देशाका - भैरवी - वेलावली-रामकली-धन्वासिका-श्री-पाली-गौरी-टोडी-गोण्डकिरी-कल्याणिका - पौरवी - सैन्धवी-शोभन-वत्यासावरी-देश-वराडी-गोडा-पटमञ्जरी-ललिता-देवक्री-मागधी-कौशिकी - प्रभृतिरागिनीगण-

---

स तु कथ्यते ।।" इति । खटका वाद्यभेदः पक्षे—खटकामुखो हस्तकः । "वक्रिते मध्यमाङ्गुल्यौ विरलोर्ध्वे परे पुनः । तर्जन्यङ्गुष्ठकौ चाग्रे मिलितौ खटकामुखः ।।" इति । मधुकरेति स्पष्टम् । "धनुर्लताग्रमिलिताऽङ्गुलिकः पद्मकोशकः ।" इति । अहितुण्डिको व्यालग्राही । "पताको निम्नमध्ये यः स तु स्यादहि-तुण्डिकः" इति । सीवनेति स्पष्टम् । अङ्गुष्ठमध्यमे संयुक्ताग्रे चोर्ध्वाथ तर्जनी । कनिष्ठाऽनामिके चोर्ध्वे सूचीमुख इति स्मृतः" इति । मार्गेति स्पष्टम् । अङ्गुष्ठाऽनामिकामध्या मिलिताग्राः परेङ्गुली ऊर्ध्वे यत्र पुनः स्यातां मृगशीर्षः स हस्तकः" इति । अष्टमीति स्पष्टम् । "पताकाऽङ्गुष्ठकश्चेत्तु स्यादाकृष्टोऽन्यतः पुनः । अर्धचन्द्र इति प्रोक्तो भरतादिमुनीश्वरैः" इत्यर्धचन्द्रलक्षणम् । "हस्तकमारभ्य अर्धचन्द्रलक्षणं यावत् लिखितसूत्राणि ग्रन्थकृद्‌विरचितानि, श्रीभरतमुनिकृत-नाट्यशास्त्रोक्तानि लक्षणानि तु विलक्षणानि"]

(यहाँपर 'ललितपताका'-शब्द से लेकर, 'अर्धचन्द्र'-शब्दतक, संयुत एवं असंयुत नृत्य के भेद से, तीन प्रकार के हस्तकों में, असंयुत हस्तक के जो भेद हैं, वे सङ्गीत-शास्त्र से समझ लेने योग्य हैं। कुछ संक्षेपरूप से यहाँ भी लक्षणों द्वारा समझाये जा रहे हैं, यथा—जो नृत्य में अनुरागजनक हो, पदार्थकी-सी आकृति का जनक हो, तथा जो चरणों से भिन्न-भिन्न अंगुलियों के विन्यासविशेष से युक्त हो, वह 'हस्तक' कहा जाता है; यह 'हस्तक'-सामान्य का लक्षण है। एवं जहाँपर एक हाथ के द्वारा ही, अभिप्रेत अर्थ का प्रकाश किया जाता है, वह असंयुत कहाता है; यह 'असंयुत'-हस्तक का लक्षण है। तथा जहाँपर दोनों हाथ मिलाकर अर्थ-प्रकाश किया जाता है, वहाँपर संयुत-हस्तक होता है; यह संयुत'-हस्तक का लक्षण है। तथा जहाँपर अलग-अलग हुए दोनों हाथों के द्वारा क्रिया करके, अर्थ-प्रकाश हो; वहाँ 'नृत्य'-हस्तक कहा जाता है; यह 'नृत्य'-हस्तक का लक्षण है। यहाँपर 'संयुत'-नृत्य हस्तक जो नहीं लिखे हैं, वे सब, इसी लम्बे गद्य में **"कार्तवीर्य-मूर्तिमिव विशुद्धसहस्रहस्ताम्"** इसके द्वारा उपलक्षित कर दिये जायँगे) अब, नृत्य-वाद्य-गीत की जिन अधिष्ठात्री-देवियों ने, हस्ताध्याय की देवता के ऊपर अनुग्रह किया था, उस हस्ताध्याय-देवता का वर्णन, अनेक प्रकार की उपमाओं के द्वारा, 'श्लेष'-अलङ्कारपूर्वक वर्णन करते हैं, यथा—उत्तम धनिकों के सुन्दर गृहों की श्रेणी, जिस प्रकार सुन्दर पताकाओं से युक्त होती है, उसी प्रकार वह हस्ताध्याय-देवता भी, सुन्दर 'पताक', अर्थात् हस्तकभेद से युक्त थी। 'पताक' का लक्षण यह है कि, भली प्रकार सिकोड़ा हुआ अंगूठा, जहाँपर तर्जनी, अंगुली के मूल का आश्रय ले ले, एवं अन्य अंगुलियाँ जहाँपर भली प्रकार फैलाई हुई हों, उसको 'पताक' कहते हैं। एवं होम के धुआँ की श्रेणी, जिस प्रकार यज्ञ करानेवाले जनों की पताका के समान होती है, उसी प्रकार वह हस्ताध्याय-देवता भी, त्रिपताक के सहित थी; जिसमें केवल अनामिका अंगुली टेढ़ी हो और अन्य सब अंगुली सीधी हों, उसको 'त्रिपताक' कहते हैं। एवं कमल

**देवतां च सप्तस्वरैकविंशतिमूर्च्छनाग्रामत्रय-जात्यष्टादशकश्रुतिद्वाविंशतिकमातुधातुदेवतां चेति गानाध्यायलक्ष्मीं मूर्तिमतीं चानुकम्प्य वंशी-मुरलिका-पाविकोपाङ्गादि-विविध-शुषिरं वीणा-महती-कविलासिका-विपञ्ची-स्वरमण्डलिका-कच्छपी-रुद्रवीणा-किन्नरीप्रभृति-तत-विततं मृदु-मृदङ्ग-डमरु-डंफादि-विविधाऽऽनद्धं मञ्जीराऽऽदिघनं चेति चतुर्विधवाद्याऽध्यायदेवतां च, द्रुत-विलम्बित-मध्यलय-लक्ष्मीमङ्गहारश्रियं च स्वयमागतामनुजगृहुः ॥१९॥**

---

के नाल की श्रेणी, जिस प्रकार हंस के मुख के द्वारा तोड़ी जाती है, उसी प्रकार वह हस्ताध्याय देवता भी, 'हंसास्य'-नामक हस्तक के द्वारा मृदुल बनाई हुई थी; 'हंसास्य'-हस्तक उसको कहते हैं कि, जिसमें तर्जनी, मध्यमा, एवं अंगुष्ठ—इन सबके अग्रभाग मिले हुए हों, और बाकी की दो अंगुली अलग-अलग ऊपर की ओर हों। एवं द्वितीया के चन्द्रमा की रेखा, जिस प्रकार कतरनी के मुखकी-सी शोभा से युक्त होती है, उसी प्रकार वह हस्ताध्याय-देवता भी, 'कर्तरीमुख'-नामक हस्तक की शोभा से युक्त थी। 'कर्तरीमुख'-हस्तक उसको कहते हैं, जिसमें तर्जनी एवं मध्यमा तो भिन्न-भिन्न हों, एवं अनामिका अंगुली जिसमें टेढ़ी हो। एवं ढाक के पुष्पों की श्रेणी, जिस प्रकार तोता की चोंच के समान लालरङ्ग की होती है, उसी प्रकार वह हस्ताध्याय-देवता भी, 'शुकतुण्डक'-हस्तक से सुशोभित थी; 'शुकतुण्डक'-हस्तक वह कहा जाता है कि, जब पताक के भीतर, तर्जनी, अनामिका, एवं अँगूठा—ये सब टेढ़े हों, एवं मध्यमा अंगुली फैलाई हुई हो। एवं तपाये हुए सुवर्ण आदि के सूतों की श्रेणी, जिस प्रकार 'सँडसी' के द्वारा खैंची जाती है, उसी प्रकार वह हस्ताध्याय-देवता भी, 'संदंश'-नामक हस्तक से आकृष्ट थी; 'संदंश' वह कहा जाता है कि, जब तर्जनी एवं अँगूठा दोनों ही मिले हुए हों एवं थोड़े-से सिकुड़े हुए हों, और बाकी की अंगुलियाँ अलग-अलग ऊपर की ओर हों। एवं शङ्कर की मूर्ति, जिस प्रकार मुखपर लगे हुए 'खटका'-नामक बाजे के द्वारा शोभायमान होती है, उसी प्रकार वह हस्ताध्याय-देवता भी, 'खटकामुख'-नामक हस्तक से शोभायमान थी; 'खटकामुख' उसको कहते हैं कि, जिसमें बीच की दो अंगुली टेढ़ी हों, और ऊपर की ओर अलग-अलग हों, तथा तर्जनी एवं अँगूठा दोनों आगे से मिलते हों। एवं भ्रमरों की श्रेणी, जिस प्रकार कमल के कोशपर ही उत्कण्ठित रहती हैं, उसी प्रकार वह हस्ताध्याय-देवता भी, 'पद्मकोश'-नामक हस्तक से उत्कण्ठित-सी प्रतीत हो रही थी; 'पद्मकोश'-नामक हस्तक वह कहाता है कि, जिसके अग्रभाग में धनुष् की तरह सब अंगुलियाँ मिली हों। एवं 'अहितुण्डिक' (सँपेरा) का व्यापार, जिस प्रकार, सर्पों के मुख की ही क्रीडा कराना होता है, उसी प्रकार वह हस्ताध्याय-देवता भी, 'अहितुण्डिक'-नामक हस्तक से खेलती हुई आ रही थी; जिसके नीचे मध्यभाग में पूर्वोक्त लक्षणवाला 'पताक' हो, वह 'अहितुण्डिक' कहलाता है। एवं वस्त्र सीने की शिल्पकला, जिस प्रकार सदैव सूई के मुख का उपयोग करती रहती है, उसी प्रकार वह हस्ताध्याय-देवता भी, सदा 'सूचीमुख'-नामक हस्तक का उपयोग करनेवाली थी; 'सूचीमुख' उस हस्तक को कहते हैं कि, जिसमें अँगूठा एवं मध्यमा, इन दोनों के अग्रभाग मिले हुए हों, एवं तर्जनी ऊपर की ओर हो, तथा कनिष्ठिका एवं अनामिका ऊपर की ओर खड़ी हों। एवं मार्गशीर्ष-मास की पूर्णिमा, जिस प्रकार मृगशिरा-नक्षत्र से युक्त होती है, उसी प्रकार वह हस्ताध्याय-देवता भी, 'मृगशीर्ष'-नामक हस्तक से युक्त थी; जिस हस्तक में अंगुष्ठ, अनामिका, एवं मध्यमा—ये सब मिले हुए अग्रभाग से युक्त हों एवं बाकी की अंगुली ऊपर की ओर खड़ी हों, उसको 'मृगशीर्ष' कहते हैं। तथा अष्टमी तिथि, जिस प्रकार आधे चन्द्रमा से सुशोभित होती है, उसी प्रकार वह हस्ताध्याय-देवता भी, 'अर्धचन्द्र'-नामक हस्तक से शोभायमान हो रही थी; 'पताक'-नामक हस्तक का अंगुष्ठ, यदि दूसरी ओर आकृष्ट हो तो 'अर्धचन्द्र' कहलाता है। विशेष कहने से क्या प्रयोजन? देखो, कृतवीर्य के पुत्र

'अर्जुन' की मूर्ति, जिस प्रकार विशुद्ध हजार हाथों से युक्त होती है, उसी प्रकार वह हस्ताध्याय-देवता भी, हजारों प्रकार के विशुद्ध हस्तकों से युक्त थी।

तदनुगामिनीं प्रबन्ध-ध्रुवगान-देवतामिति सम्बन्धः। तदितरैः महातालेतरैः क्षुद्रतालैरित्यर्थः। चच्चत्पुट-चाचपुटौ मार्गतालौ। हंसलील-गजलील-सिंहनन्दनास्त्रयो देशीतालाः। आदिशब्दात्—षष्ठिता-पुत्रक सपक्वेष्टक-उद्घट्टास्त्रयोऽन्ये मार्गतालाश्च ज्ञेयाः। आदितालादयोऽष्टावल्पमात्राका देशीतालाः। एतेषां लक्षणानि—"गुरुद्वयं लघुश्चैकः प्लुतश्चच्चत्पुटो मतः। गुरुरेको लघुर्मध्य-गुरुश्चाचपुटो मतः॥" "हंसलीले विरामान्तं लघुद्वयमुदाहृतम्। चत्वारो लघवो यत्र गजलीलः स उच्यते॥" "गुरुद्वयं लघुश्चैकः प्लुतो लश्च गुरुस्तथा। द्रुतौ गुरू लप्लुतौ च लप्लुतौ गुरुरेककः॥ लघू पुनश्च चत्वारो निःशब्दा लघवो यदा। तदा तालोऽयमाख्यातः सिंहनन्दन-संज्ञकः॥ "लघुनैकेनादितालः" इति। "एको द्रुतश्चैकताली" इति। द्रुतौ लौ रूपकः स्मृतः। "लघुर्गुरुर्लघुश्चैकः प्रतिमण्ठः प्रकीर्तितः।" इति। "लघुद्वयं विरामान्तं निःसारौ परिकीर्तितम्" इति। "द्रुतं द्वयं लघुश्चैव यतितालः प्रकीर्तितः" इति। "द्रुतत्रयं विरामान्तं त्रिपुटः परिकीर्तितः" इति। "द्रुतौ लघू भवेतां चेत्तदाऽसावड्डुतालकः" इति। हरिविलासस्वरार्थौ प्रबन्ध-भेदौ तदादयो ये स्वरपाठविरुदादिभिर्वलिता नानाप्रबन्धा ध्रुवाश्च तदीयगानदेवताम्। "यत्रैकखण्ड उद्ग्राहस्तथैव ध्रुवसंज्ञकः। रचितान्यपदाभोगः स स्याद् हरिविलासक॥ यत्र सप्ताक्षरैरेव षड्जादिस्वर-वाचकैः। क्रमव्युत्क्रमव्यस्तैश्च समस्तैर्वाञ्छितार्थकैः॥ उद्ग्राहध्रुवकौ स्यातामाभोगोऽन्यपदः पुनः। स्वरार्थः स्यादिष्टतालो मोक्ष उद्ग्राहके भवेत्॥ स्वरपाठविरुदादीनि प्रबन्धाङ्गानि षट्। स्वरः सरि-गमेत्यादिर्विरुदं गुणकीर्तनम्। शौर्य-दान-द्वयस्यापि पदं तदितरत् स्मृतम्। तेनकस्तेनतनेति पाठो वाद्या-क्षरोत्करः। तालश्चच्चत्पुटादिः स्यादिति ज्ञेयं मनीषिभिः॥ इति तल्लक्षणानि। प्रबन्धोऽतिक्षुद्रो द्रविड-भाषाबद्धश्चिदुनामा यथा। यथा च तैलङ्गभाषाबद्धो धरुनामा। तथैव पाश्चात्यव्रजादिभाषाबद्धो ध्रुव-विष्णुपद-संज्ञकः॥ सप्त स्वराः षड्जादयः। यदुक्तम्—"षड्जर्षभौ च गान्धारो मध्यमः पंचमस्तथा। धैवतश्च निषादश्च स्वराः स्युः श्रुतिसंभवाः॥ मयूर-चातक-च्छाग-क्रौञ्च-कोकिल-दर्दुराः। मातङ्गश्च स्वरानाहुः क्रमेणैतान् सुदुर्गमान्॥ इति। एकविंशतिर्मूर्च्छनाः स्वरारोहावरोहरूपाः। यदुक्तम्—क्रमात् स्वराणां सप्तानामारोहश्चावरोहणम्। मूर्च्छने व्युच्यते ग्रामत्रये ताः सप्त सप्त च॥ इति। ग्रामत्रयं—षड्जग्राम-मध्यमग्राम-गान्धारग्रामाः। तदुक्तम्—"स्वराणां सूचयवस्थानां समूहो ग्राम उच्यते। षड्जग्रामः पंचमे स्वचतुर्थश्रुति-संस्थिते॥ सोपान्त्यः श्रुतिसंस्थेऽस्मिन् मध्यम ग्राम उच्यते। रिमयोः श्रुतिमेकैकां गान्धारश्चेत्समाश्रितः। पश्रुतिं धो निषादस्तु धश्रुतिं सश्रुतिं श्रितः। गान्धारग्राममाचष्ट तदा तन्नारदो मुनिः। इति। गान्धारः सपरीवारो ग्रामस्तु दिवि गीयते। इति च। 'जातयोऽष्टादश' यदुक्तम्—"याभ्यो रागाः संभवन्ति जातयस्ताः समीरिताः। ताः सप्त शुद्धा विकृता एकादश उदाहृताः॥" इति। श्रुतयो द्वाविंशतिः। यदुक्तम्—पंचस्थानोद्भवो नादो विभक्तो मारुताऽऽहतः। द्वाविंशतिः स्युः श्रुतयः-श्रवणाच्छ्रुतयो मताः॥ इति। तत्र षड्जस्य चतस्रः श्रुतयः, ऋषभस्य तिस्रः, गान्धारस्य द्वे, मध्यमस्य चतस्रः, पंचमस्यापि चतस्रः धैवतस्य तिस्रः, निषादस्य द्वे, एवं द्वाविंशतिः। पदानि वाक्यानि च तालादि-निबद्धानि चेन्मातुः, तत्रनिबद्धो रागस्तु धातुः। यदुक्तम्—"वाङ्मातुरुच्यते गेयं धातुरित्यभिधीयते।" इति। वंश्यादयो लोकत एव प्रसिद्धा इति न लक्षिताः। द्रुत-लम्बित-मध्यभेदेन त्रिविधो लयः। यदुक्तम्—"क्रियानन्तरविश्रान्तिर्लयः सः त्रिविधो मतः। द्रुतो मध्यो विलम्बश्च द्रुतः शीघ्रतमो मतः। द्विगुण-द्विगुणौ ज्ञेयौ तस्मान्मध्यविलम्बितौ॥" इति। "अङ्गहारोऽङ्गविक्षेप-विशेषः परिकीर्तितः" इति।

उस हस्ताध्याय की अनुगामिनी, प्रबन्ध-ध्रुवगान-देवता के ऊपर भी; उन नृत्य, वाद्य आदि की अधिष्ठात्री-देवियों ने अनुकम्पा कर दी। वह प्रबन्ध-ध्रुवगान-देवता भी, उस समय चच्चत्पुट, चाचपुट, हंसलील, गजलील, सिंहनन्दन आदि महातालों के साथ एवं आदिताल, एकताली, रूपक,

ततश्च तासामेव मध्ये—

स्वरमण्डलिकां विपञ्चिकां, महतीं रूपवतीं च तुम्बुरीम् ।
कविलासिकया समं समा-,दधतीभिः कियतीभिरुद्ययै ॥२०॥

ततश्च, मूर्ताः सङ्गीतशास्त्रोपनिषद इव ताश्चित्रमेवाऽऽविरासन्
आसन्ने रासलीलारहसि सहसित-श्रीमुखाम्भोजकोशाः ।
वैणिक्यो वैणविक्यः सरसमुदभवन्मौरजिक्या समेता
गायन्त्यस्तालधारिण्यपि करकलितोपाङ्गमौपाङ्गिकी च ॥२१॥

---

प्रतिमण्ठ, निःसारु, यति, त्रिपुट, अडुक, आदि दूसरे तालों के साथ, तथा महातालों से दूसरे छोटे-छोटे तालों के साथ, और हरिविलास, स्वरार्थ आदि स्वरपाठ, विरुद आदि से युक्त अनेक प्रबन्धों के सहित उपस्थित हुई थी। एवं द्रविड, तैलङ्ग, पाश्चात्य आदि देशीय गान-देवता के ऊपर भी अनुकम्पा कर दी। एवं मालव, मल्लार, भैरव, केदार, सारङ्ग, नट, कर्णाटक, कामोद, साम, देशाग, गान्धार, बङ्गाल, एवं वसन्त आदि राग का समूह, एवं गुर्जरी, बहुलगुर्जरी, वराटी, देशाक्रा, भैरवी, वेलावली, रामकली, धन्वासिका, श्री, पाली, गौरी, टोडी, कल्याणी, पौरवी, सैन्धवी, शोभनवती, आसावरी, देश, वराडी, गोडा, पटमञ्जरी, ललिता, देवक्री, मागधी, कौशिकी आदि रागिनी-गणों की देवता के ऊपर भी, उन अधिष्ठात्री-देवियों ने अनुकम्पा कर दी। तथा गानादिक की अधिष्ठात्री उन्हीं देवियों ने, सातों स्वर, इक्कीस-प्रकार की मूर्च्छना, तीन-प्रकार के ग्राम, अठारह-प्रकार की जातियाँ, बाईस-प्रकार की श्रुतियाँ, एवं मातुधातु देवता के ऊपर तथा मूर्तिमती गानाध्याय की शोभारूप देवी के ऊपर भी अनुकम्पा करके, वंशी, मुरलिका, पाविक, उपाङ्ग आदि अनेक प्रकार के शुषिर; वीणा, महती, कविलासिका, विपञ्ची, स्वरमण्डलिका, कच्छपी, रुद्रवीणा, किन्नरी आदि 'तत'-नामक बाजे की श्रेणी; एवं मृदु-मृदङ्ग, डमरु, डंफ आदि अनेक प्रकार के 'आनद्ध'-नामक बाजे तथा झाँझ-मजीरा आदि घन; इस प्रकार चारों-प्रकार के बाजाओं की अध्याय-देवता के ऊपर भी अनुग्रह कर दिया। और सेवा में स्वयं उपस्थित हुई 'द्रुत, विलम्बित, एवं मध्य'-नामक तीनों-प्रकार के लयों की मूर्तिमती शोभादेवी के ऊपर, तथा नृत्य में अङ्ग-विक्षेपरूप अङ्गहार की शोभादेवी के ऊपर भी अनुग्रह कर दिया। (सबके लक्षण, संस्कृत की टिप्पणी में लिख दिये हैं, अपेक्षावाले व्यक्तियों को वहीं देख लेने चाहियें) ॥१९॥

उसके बाद नाचने, गाने, बजाने की उन अधिष्ठात्री-देवियों के बीच में, कुछ देवियाँ तो, 'कविलासिका'-नामक वीणा के साथ, 'स्वरमण्डलिका, विपञ्चिका, महती, रूपवती एवं तुम्बुरी'-नामक वीणाओं को धारण करती हुई प्रगट हो गयीं ॥२०॥

तदनन्तर वे सभी देवियाँ, मानो मूर्तिमती सङ्गीत-शास्त्र की उपनिषदों की तरह आश्चर्यपूर्वक प्रगट हो गईं। रासलीला के रहस्य के निकटवर्ती होते ही, उन देवियों के मुखारविन्दों के कोश, हास्य-मयी शोभा से युक्त हो रहे थे। तथा 'वैणिक्यः', अर्थात् वीणा धारण करनेवाली, तथा 'वैणविक्यः', अर्थात् वीणा बजानेवाली देवियाँ भी सरसतापूर्वक प्रगट हो गईं, एवं गायन करनेवाली देवियाँ, मृदङ्ग बजानेवाली देवी के सहित प्रगट हो गईं, तथा ताल धारण करनेवाली देवी, एवं औपाङ्गिकी देवी भी, अपने-अपने हाथों में झाँझ-मजीरा आदि सामग्रियों को लेकर प्रगट हो गईं ॥२१॥

वाग्गेयकारकगुणैरुपलक्षितानां, सङ्गीततन्त्ररहसामपि पारगाणाम् ।
शुद्धाङ्गशुद्धतरकर्कशमार्गलास्य-,नेत्री व्यरोचत ततीर्वरनर्तकीनाम् ॥२२॥

तत्र च,— गीतं द्वेधा मार्ग-देशीय-भेदात्, त्रिंशच्चत्वारश्च मार्गप्रभेदाः ।
तेषां तालाः पञ्च चच्चत्पुटाद्या-,श्चत्वारिंशद् द्वौ च देश्यां प्रसिद्धाः ॥२३॥

ततश्च तालपाठः स्वयमुल्ललास—
थैया तथतथथैया, तथतथथैया तथत्तितथथैया ।
थैया तथतथथैया, थगथगथगतत्तिथदिगणथैः ॥२४॥

ततश्चैनं शब्दं गृहीत्वा—
स्वरं लघुगुरुप्लुत-द्रुतविराममात्राविधौ, सशब्दकमशब्दकं कलितकांस्यतालोत्तमम् ।
कराब्जमपसव्यसव्यत उपर्यधो निक्षिप-,न्त्यथाऽष्टममुपारटत् किमपि तालधारिण्यसौ ॥२५॥

---

"वाचं गेयं च कुरुते यः स वाग्गेयकारकः" जो व्यक्ति, वाणीमात्र को गाने के योग्य बना लेता है, वह वाग्गेयकारक कहलाता है, उसके गुणों से युक्त एवं सङ्गीत-तन्त्र के समस्त रहस्यों के पारङ्गत, श्रेष्ठ नर्तकियों की श्रेणी, उस समय शुद्ध अङ्ग एवं विशुद्ध कर्कश-मार्ग के नृत्य की नेता बनकर, विशेष शोभा पाने लग गई ॥२२॥

और उसमें भी, 'मार्ग' एवं 'देशीय'-भेद से, गीत, दो-प्रकार का होता है, अर्थात् गाने, बजाने, नाचने में ब्रह्मा के द्वारा बनाये हुए नियम से जो युक्त है, वह गीत, 'मार्ग'-नाम से कहा जाता है, और उस-उस देशविशेष का प्रिय होने से उस-उस देशविशेष की रीति के अनुसार बनाया हुआ जो गीत है, उसको 'देशी'-नाम से कहते हैं । एवं 'मार्ग'-नामक गीत के भेद, सङ्गीत-शास्त्र में चौंतीस प्रसिद्ध हैं, तथा उनके ताल भी 'चच्चत्पुट, चाचपुट, षट्वितापुत्रक, संपक्वेष्टक, उद्घट्ट'-नामक पाँच ही प्रसिद्ध हैं; और देशी गीत में बयालीस-प्रकार के भेद, प्रसिद्ध हैं ॥२३॥

उसके बाद, तालों का पाठ स्वयं उल्लसित हो उठा । वह इस प्रकार था :—'थैया तथ तथ थैया, तथ तथ थैया, तथत्ति, तथ थैया, थैया तथ तथ थैया, थग थग थग तत्तिथ दिगणथै" इत्यादि ॥२४॥

उसके बाद, तालों के पाठ के इसी शब्द को ग्रहण करके, वह तालधारिणी-देवी, काँसे की बनी हुई श्रेष्ठ करताल को ग्रहण करके, अपने करकमल को दायीं-बायीं ओर ऊपर नीचे की ओर फैंकती हुई, किसी अनिर्वचनीय आठवें स्वर की रटना करने लग गई; अर्थात् षड्ज आदि जो सात-स्वर हैं, उनका ताल भी एक प्रकार से आठवाँ-स्वर ही हो गया था । वह आठवाँ-स्वर, लघु, गुरु, प्लुत, द्रुत, विराम, एवं मात्रा की विधि में शब्द के सहित एवं शब्द से रहित भी था । **यदुक्तम्—पञ्चलघ्वक्षरोच्चारमिता मात्रेह कथ्यते । एकमात्रो लघुर्ज्ञेयो द्विमात्रो दीर्घ उच्यते ॥ त्रिमात्रस्तु प्लुतो ज्ञेयो मात्रार्धं द्रुतमुच्यते । लघुद्रुतद्वयार्धं तु विरामः परिकीर्तितः ॥ क्रिया तु द्विविधा प्रोक्ता निःशब्दा च सशब्दिका ॥ इति** ॥२५॥

ततश्च, शब्दास्ते मौरजिक्या मुरजवरमुखे पाणिनोद्घाट्यमाना
औपाङ्गिक्याप्युपाङ्गं स्फुरदधरदलं निन्यिरे कंप्र-कण्ठम्।
गायन्यो रागराजीः समयसमुचिता हुंक्रियाभिः कलाभि-
र्यन्त्रे झङ्कारयन्त्योऽखिलरवमिलने दत्तकर्णा विरेजुः ॥२६॥

सप्त स्वराः सदनुवादि-विवादि-वादि-,संवादिनः स्थलवशेन चतुर्विभेदाः।
ताश्चैकविंशतिरपि श्रुतयो यथास्वं, ग्रामास्त्रयः श्रुतिसमाः अथ मूर्च्छनाश्च ॥२७॥

त्रिलक्षी तानानां नवशतयुतैः सप्तदशभिः, सहस्रैर्युक्ताष्टादश परिचिता जातिरपि च ।
त्रिधा रागाः पञ्चाशदथ परिपूर्णादिभिदया, विशुद्धाः सङ्कीर्णा अपि बहुविधाः प्रादुरभवन् ॥२८॥

तत्र — श्रुतिजातिमूर्च्छनानां, गमकानां चापि पञ्चदशकानाम् ।
व्यक्तिर्न कण्ठतट इति, विधिना विहिते चलाऽचले वीणे ॥२९॥

---

उसके बाद, मृदङ्ग बजानेवाली देवी के द्वारा, श्रेष्ठ मृदङ्ग के मुख में अपने हाथ से ही उद्घाटित किये जानेवाले वे शब्द, 'औपाङ्गिकी' (झाँझ आदि धारण करनेवाली) देवी ने स्फूर्ति पाते हुए अधरतल-पूर्वक एवं काँपते हुए कण्ठ के भावपूर्वक झाँझ-मजीरा आदि उपाङ्गपर पहुँचा दिए, अर्थात् मृदङ्ग बजानेवाली ने जो शब्द मृदङ्ग से निकाले थे, वे ही शब्द, झाँझ बजानेवाली ने झाँझ-मजीरा में निकालकर दिखा दिए। एवं गायन करनेवाली देवियाँ, समय के योग्य रागों की श्रेणियों को, हुँकारों के द्वारा एवं कलाओं के द्वारा, वाद्ययन्त्र के ऊपर झङ्कारित करती हुईं, सभी शब्दों के मिलने में कान लगाकर सुशोभित हो गईं ॥२६॥

**(सप्त स्वरा, इत्यनन्तरश्लोकस्थेन प्रादुरभूवन्नित्यनेनाऽन्वयः । सन्तश्च ते अनुवाद्यादयश्चेति तथा ते । तदुक्तम् — "चतुर्विधाः स्वरा वादी संवादी च विवाद्यपि । अनुवादी च वादी तु प्रयोगे बहुलः स्वरः ॥ राजरूपः स विज्ञेयोऽनुवादी भृत्यवन्मतः । विवादी शत्रुवद् ज्ञेयो रागभङ्गकरो मतः ॥ संवादी मन्त्रिवत्प्रोक्तः स्वरशास्त्रविशारदैः ।" इति । श्रुतिसमास्तत्तच्छ्रुत्युचिता ग्रामाः ॥)** स्वर, सात होकर भी, स्थलविशेष के वशीभूत होकर, चार-प्रकार के अवान्तर भेदों से युक्त हो जाते हैं। वे, श्रेष्ठ चार भेद ये हैं, यथा :— १. अनुवादी, २. विवादी, ३. वादी, ४. संवादी। इन सब में भी, 'वादी'-नामक जो स्वर है, वह, प्रयोग में अधिकरूप में आता है, तथा वह, सब स्वरों का राजारूप से समझने योग्य है। एवं 'अनुवादी'-स्वर सेवक के समान माना गया है। 'विवादी'-स्वर शत्रु के समान जानने योग्य है, अतएव वह राग को भङ्ग करनेवाला माना जाता है। 'संवादी'-स्वर मन्त्री के समान कहा गया है। स्वर-शास्त्र के निपुण-जनों का यह मत है; अर्थात् स्वरों के समस्त भेद, मूर्तिमान् प्रगट हो गये, एवं प्रभु की सेवा के लिये 'विवादी'-स्वर भी, 'संवादी' बन गये। और वे, इक्कीस प्रकार की मूर्च्छनाएँ, एवं बाईस-प्रकार की श्रुतियाँ, तथा उन-उन श्रुतियों के उचित तीनों ग्राम भी, यथायोग्य प्रगट हो गये।

'तान', यद्यपि उनचास-प्रकार के भेदों से प्रसिद्ध हैं, तथापि अनन्त भेदों में परिणत हो जाते हैं। अतः, रासलीला में तीन-लाख तान प्रगट हो गये। 'जाति', अट्ठारह-प्रकार की होकर भी, सत्रह-हज़ार-नौ-सौ भेदों से युक्त होकर प्रगट हो गई। और तीन प्रकार के राग भी, परिपूर्ण आदि भेदों के द्वारा, पचास रूप से, एवं पश्चात विशुद्ध तथा सङ्कीर्ण आदि भेद से, बहुत प्रकार से प्रगट हो गये ॥२७ - २८॥

चित्रं चित्रमहो मह-, दिह रासारम्भलीलायाम् ।
कण्ठैरेव हि तासां, तयोः परीक्षा परस्परं चक्रे ॥३०॥

ततश्च, आदिर्यतिर्निसारु-,स्तथाऽड्डुतालस्तथा त्रिपुटसंज्ञः ।
रूपक-झम्पक-मण्ठा-,स्तथैकताली च रञ्जकः सूडः ॥३१॥
ध्रुवलक्षण-मण्ठलक्षणा-,वथ सूडावपि शुद्ध-सालगौ ।
विविधा विषमा गतिस्तयो-,स्तत एतावपि रेजतुस्तदा ॥३२॥

गोपीनां नृत्यम्

ततश्च प्रबन्धगानाऽनुबन्धे —
थैथैथैथै तिगडतिगथै थेति पाठानुकृत्या, विन्यस्यन्त्यो भुवि पदतलं दोर्लतामन्तरिक्षे ।
वामाऽऽवर्ते सकृदथ सकृद् दक्षिणाऽऽवर्त एवं, नृत्यन्त्यस्ता सरसमधुरं मण्डलस्था विरेजुः ॥३३॥

---

**(गमकानां स्वरकम्पानाम्, यदुक्तम् — "स्वरस्य कम्पो गमकः" इति । चलाऽचले इति, यदुक्तम् — स्वराणां चालनाद् वीणा चलवीणेति कथ्यते । अचला शुद्धविकृतस्वरैर्युक्ताऽत्र सम्मता ॥ इति । तयोरेव श्रुत्यादीनां व्यक्तिरित्यर्थः — तयोर्वीणयोः । चलवीणायामचलवीणायां च तासां श्रुत्यादीनां परीक्षा कण्ठैरेव कर्तृभिश्चक्रे कृता । कण्ठोन्नीतश्रुत्यादिदृष्ट्यैव ते वीणे प्रमाणीक्रियेते स्मेत्यर्थः । परस्परमिति कदाचित्ताभ्यामपि स्वप्रामाण्यं प्रौढ्या संस्थाप्य कण्ठेषु परीक्षा चक्रे, इति-विधिसर्गदूरवर्तिन्यस्ता गोप्य इति भावः)** । और उसमें भी श्रुति, जाति, मूर्च्छनाओं का प्राकट्य, तथा पन्द्रह प्रकार के गमकों का अर्थात् स्वरों के कम्पों का जो प्राकट्य है, वह कण्ठतट में नही हो पाता है, इसीलिये ब्रह्मा ने 'चला' एवं 'अचला'-नामवाली दो वीणाएँ बना दीं; अर्थात् श्रुति आदिकों का प्रकाश, उन्ही वीणाओं के ऊपर होता है। तथापि अहो! यहाँपर रास के आरम्भ की लीला में महान् आश्चर्य यह हुआ की, 'चला', और 'अचला'-नामक दोनों वीणाओं के ऊपर होनेवाली श्रुति आदिकों की परीक्षा, परीक्षा करने वाले जनों ने वहाँपर गोपियों के कण्ठों के द्वारा ही कर ली; अर्थात् गोपियों के कण्ठों के द्वारा उठाई गई श्रुति आदि की दृष्टि से ही, वे दोनों प्रकार की वीणाएँ, प्रमाणित की जाने लगीं। और 'परस्पर', अर्थात् कभी-कभी उन दोनों वीणाओं के द्वारा भी, अपनी प्रामाणिकता प्रौढीपूर्वक स्थापित करके, गोपियों के कण्ठों में ही अपनी परीक्षा ली जाने लगी; अर्थात् श्रुति, जाति, एवं मूर्च्छना आदि का जो प्रकाश, उन दो प्रकार की वीणाओं पर होता था, वह, इन गोपियों के कण्ठों में ही होने लगा। इसलिये भावार्थ यह है कि यह गोपियाँ तो, विधाता की सृष्टि से बहुत दूर रहनेवाली हैं, त्रिलोकातीत हैं ॥२९ - ३०॥

अब, 'प्रबन्ध'-गान का अनुकथन करते हुए, ग्रन्थकार 'सूड'-नामक प्रबन्ध के लक्षण, मतभेद बहुत-से हैं इसलिये स्वयं ही सूड का लक्षण कहते हैं; अर्थात् 'श्लोक में कहे गये आदि ताल से लेकर जो एकताली तक कहे गये, नौ-तालों के द्वारा रचा हुआ हो, वह सूड' कहलाता है; अतएव वह, श्रोताओं के मन को अनुरक्त करनेवाला है। यथा :— 'आदि, यति, निसारु, अड्डुताल, तथा त्रिपुट'-नामक ताल एवं 'रूपक, झम्पक, मण्ठ'-नामक ताल, तथा 'एकताली'-नामक इन नौ तालों से युक्त 'सूड' होता है, और उसके बाद तो ध्रुव के लक्षण से युक्त, एवं मण्ठ के लक्षण से युक्त, शुद्ध-सालग दोनों सूड भी, इन्हीं पर गोपियों के कण्ठ से ही शोभा पाने लगे। उसके बाद, उन दोनों सूडों की अनेक प्रकार की विषम गति भी सुशोभित हो गई ॥३१ - ३२॥

**गोपियों का नृत्य**

उसके बाद, 'प्रबन्ध'-गान के अनुबन्ध के समय तो, वे गोपियाँ, थै थै थै थै तिगड, तिगथै, था

वक्त्रे गानं तदभिनयनं पाणिपद्मे पदाब्जे
तालो ग्रीवाभुवि विधुवनं दोलनं नेत्रयुग्मे ।
वामाऽवामस्खलनवलना तारकायां दृगन्तः
कृष्णे प्रेमा मनसि युगपत् तुल्यमासामथासीत् ॥३४॥

जानूत्क्षेपभुजाऽवधूननपदन्यासैः सगर्भभ्रमै-
रत्युल्लासवशाद् द्रुतेऽपि नटने सा सुभ्रुवां मण्डली ।
अन्तर्वर्तिमुकुन्दकान्तिलहरीसूत्रेणिवाऽऽगुंफिता
नो भुग्ना न च वक्रतामुपगता सव्याऽपसव्यक्रमैः ॥३५॥

पादन्यासैः सशब्दैर्मृदुमुखर-मणीनूपुरध्वानरम्यै-
र्धीधीधीधीतधीधीत्यनुपम-मधुरैस्तालपाठैश्च मिश्रैः ।
सव्याऽसव्याङ्गदोलैः स्खलितकुचपटं मध्यभङ्गाऽपशङ्कं
धुन्वाना बाहुवल्लीं ननृतुरतिमुदाऽऽवर्तयोरेव तुल्यम् ॥३६॥

---

इस प्रकार के पाठ का अनुकरण करके, अपने-अपने चरण के तलभाग को भूमिपर धरती हुई, एवं अपनी भुजारूप लता को आकाश में फैलाती हुई, एकबार बायें आवर्त में, तथा एकबार दाहिने आवर्त में, इस प्रकार से नृत्य करती हुई, तथा सरस मधुरतापूर्वक मण्डल में स्थित होकर सुशोभित हो गईं ॥३३॥

अब, नृत्य के अङ्गस्वरूप गायन एवं अभिनय आदिकों की पृथक्-पृथक् अवस्थिति की परिपाटी को कहते हैं, यथा—उस समय गोपियों के मुख में, गान हो रहा था, एवं उस गायन का 'अभिनय' (भाव-प्रदर्शन) उनके करकमलों में हो रहा था, उनके चरणकमलों में ताल उत्पन्न हो रहा था, उनके गले के स्थानपर 'कम्प', अर्थात् बाजे आदि के अथवा गाने के अर्थ के आस्वादन का सूचक कम्प हो रहा था; एवं भली प्रकार आस्वादन किये हुए तारतम्य के निश्चय के लिये, उनके दोनों नेत्रों में चञ्चलता छा रही थी, एवं उनके नेत्रों के तारे में, बायीं-दायीं ओर फिसलने की, अर्थात् गति की शीघ्रता के अनुकूल, परिवर्तन की सुन्दरता छा रही थी; एवं उनके नेत्रों का कटाक्ष, श्रीकृष्ण के ऊपर पड़ रहा था, तथा उनके मन में, श्रीकृष्ण-विषयक प्रेम, नृत्य कर रहा था। उनकी ये सब बातें, एकसाथ प्रगट हो रही थीं ॥३४॥

एवं उस समय, घुटनों का ऊपर की ओर उठाना, भुजाओं को कम्पित करना, एवं चरणों का यथायोग्य विन्यास करना, तथा बीच-बीच में घूमना, इत्यादि क्रियाओं के द्वारा, तथा अतिशय उल्लास के कारण, नृत्य की शीघ्रता होनेपर भी, सुनयना गोपियों की वह मण्डली, अपने बीच में वर्तमान, श्रीकृष्ण की कान्तिरूप लहरी के सूत्रों में, मानो गुथी हुई-सी होकर, बायें-दायें क्रमों के द्वारा, चलनेपर भी, टूटी नहीं और टेढ़ी भी नहीं हो पायी, यही आश्चर्य की बात थी ॥३५॥

तथा वे गोपियाँ, सुकोमल शब्द करनेवाले मणिमय नूपुरों की ध्वनियों के द्वारा रमणीय, अतएव शब्दों के सहित, अपने चरणों के विन्यासों के द्वारा, एवं धी, धी, धी, धी त, धी, धी—इस प्रकार के अनुपम मधुर एवं मिले हुए ताल के पाठों के सहित, एवं बाँयी-दायीं ओर अङ्गों के सञ्चालनों के सहित, एवं चोलियों के खिसकावपूर्वक, एवं कटिप्रदेश के कृश होनेपर भी, उसके भङ्ग होने की शङ्का से रहित

वैणिक्यो वैणविक्यो मृदु मृदु ननृतुः पादविन्यासमात्रै-
र्गायन्यस्तालधारिण्यपि किमपि तथा गीततालाऽनुकृत्या ।
शब्दानुद्घाटयन्त्यो विदधुरथ तथा मौरजिक्योऽपि नृत्यं
देहं किन्त्वेकसूत्रग्रथितमिव दधुस्ताः समं नर्तकीभिः ॥३७॥

एवं सव्याऽपसव्यभ्रमणकौतुके—

वामाऽऽवर्तेन कृष्णो भ्रमति यदि तदा दक्षिणाऽऽवर्तरीत्या
तन्वङ्ग्यो मण्डलस्था विदधति नटनं सम्मुखीनाः क्रमेण ।
इत्थं ताः सोऽपि शश्वत् सरससकुतुकं प्रातिलोम्याऽऽनुलोम्य-
स्वीकारेणैव नैव भ्रमिनटनकला-केलिपारं स्म गाते ॥३८॥

दीपाऽऽलोके प्रसरति यथा वामभागे पुरस्ताद्
ध्वान्तस्तोमः सरति सहसा दक्षिणेनैव पश्चात् ।
इत्यन्योन्यं प्रकटमुभयोर्व्यत्यये व्यत्ययः स्यात्
तासां तस्यापि च तनुमहःपूरयोस्तद्वदासीत् ॥३९॥

---

होकर, भुजारूप लताओं को कम्पित करती हुईं, बाँयें-दायें आवर्तों में अतिशय हर्षपूर्वक, समान रूप से ही नाचने लग गईं ॥३६॥

एवं वीणा-धारण करनेवाली तथा वीणा-बजानेवाली भी, अपने-अपने चरण-विन्यासमात्र के द्वारा, कोमल-कोमल नृत्य करने लग गयीं; एवं गानेवालीं तथा ताल-धारण करनेवाली भी, गीत एवं ताल का अनुकरण करके, उसी प्रकार कुछ धीरे-धीरे नाचने लग गयीं। उसके बाद, मृदङ्ग-बजानेवाली देवियाँ भी, सुमधुर शब्दों का उद्घाटन करती हुईं, नृत्य करने लग गयीं। उस समय ऐसा मालूम पड़ता था कि, बाजा-बजानेवाली ये सब देवियाँ, अपने-अपने शरीर को नाचनेवालियों के साथ, मानो एक ही सूत में गुथे हुए-से धारण कर रहीं हैं क्या ? ॥३७॥

इस प्रकार बायें-दायें भ्रमण के कौतुक में, श्रीकृष्ण, जब बायें आवर्त से घूमने लग जाते हैं, तब मण्डल में विद्यमान कृशाङ्गी गोपियाँ, उनके सम्मुख होकर, दाहिने आवर्त की रीति से क्रम से, नृत्य करने लग जाती हैं। इस प्रकार वे गोपियाँ, तथा गोपीपति वे श्रीकृष्ण, ये दोनों ही जन, निरन्तर सरस कौतुक-पूर्वक, 'प्रातिलोम्य' (प्रतिकूलता), एवं 'आनुलोम्य' (अनुकूलता) को स्वीकार करके भी, घूमकर नृत्य करने की कला की केलि के पार नहीं पहुँच पाये। क्योंकि, उनकी कुशलता के प्रादुर्भाव का विराम नहीं हो रहा था। तात्पर्य—उनमें क्षण-क्षण में, अपार चातुर्य प्रगट हो रहे थे। [**पारं नैव गाते स्म, नैव प्राप्नुतः इत्यर्थः। अत्र 'गाते' इति 'गाङ् गतौ' इत्यस्य लटि द्विवचने रूपं ज्ञेयम्**] ॥३८॥

और देखो, दीपक का प्रकाश, आगे के प्रदेश में बायें भाग में फैल जानेपर, अन्धकार का समूह, जिस प्रकार दाहिनी ओर से पीछे की ओर अचानक दूर भाग जाता है, उसी प्रकार उन गोपियों के, तथा उन श्रीकृष्ण के, दोनों के ही परस्पर में, उलटा-पलटी होनेपर, उलटा-पलटी हो सकती है, तथा उसी प्रकार उन दोनों के, अर्थात् गोपियों के एवं श्रीकृष्ण के, शरीरों के गौर-श्यामरूप तेजों के प्रवाहों की

वाद्यादि मण्डलविलासि विलासिनीनां,नृत्याऽनुगं च हरिनृत्यसहायमासीत् ।
गानं तु भिन्नमभवत् सुदृशो जगुस्तं, चन्द्रादिकं स तु जगौ ललितानि चाऽऽसाम् ॥४०॥

तासां तालविमोक्ष-निर्भरहतिक्षोभेण निःसारिणा
पादाम्भोरुहशीधुनेव पुलिनं तत् सिक्तमासीदिव ।
यत् तादृश्यतिमात्रचित्रनटनाऽऽवेगेऽपि नैकं रजो
धूतं किं नु रजांसि तान्यपि तदाऽऽनन्देन जाड्यं ययुः ॥४१॥

किञ्च, प्रत्येकं सुदृशां कपोलफलके विम्बोद्गतं नृत्यतः
श्रीकृष्णस्य वपुः सनृत्यमपि तद् ब्रूते स्म तं किञ्चन ।
तासामाननपद्मधूननविधि-व्याधूतमासां यथा
ना ना ना सुरसा तथाऽत्र भवतो नृत्यस्य लक्ष्मीरिति ॥४२॥

---

उलटा-पलटी हो रही थी । और गोपियों के शरीरों का गौर-तेज का प्रवाह, जब बायीं ओर से आ जाता था, तो श्रीकृष्ण का श्याम-तेज अन्धकार की तरह, दाहिनी ओर से पीछे की ओर सहसा भाग जाता था, इस प्रकार दोनों के तेज में, उलटा-पलटी हो रही थी ॥३९॥

और रासमण्डल के मध्य में विराजमान वाद्य आदि, श्रीकृष्ण के नृत्य का सहायक होकर, विलासिनी-गोपियों के नृत्य का भी अनुगामी हो गया था । किन्तु, गानेवालियों का गाना तो, भिन्न ही हो रहा था । क्योंकि, सुन्दर नेत्रोंवाली गोपियाँ तो, श्रीकृष्ण को, चन्द्र आदि के रूप से गा रही थीं, एवं वे श्रीकृष्ण, इन गोपियों के सुमनोहर चरित गायन कर रहे थे । [**तच्च क्वचित् श्लेषेण, क्वचित् द्वित्राक्षर-परिवर्तन च सह गानं ज्ञेयम् । यथा—'श्रीभक्तिरसामृतसिन्धौ' १।१।१—**

**अखिलरसामृतमूर्तिः, प्रसृमररुचिरुद्धतारकापालिः ।**
**कलितश्यामा-ललितो, राधाप्रेयान् विधुर्जयति ॥**
**यामिनीकृतरुचिः शुचिकान्ति-, श्चन्द्रिकावलिविभावि-कचश्रीः ।**
**षट्पदालिकलितैः कलगीतैः, पश्य भाति कुमुदाकर एषः ॥**

**आसां ललितानि चेति, यथा—**

**वदनं मधुरिमसदनं, चलनं दलनं करीन्द्रकीर्तीनाम् ।**
**हसितं सुदृगभिलषितं, तव सवयो वर्ण्यतां केन ? ॥ इति ॥४०॥**

उस समय, वह यमुना का पुलिन, उन गोपियों के ताल छोड़ने के अतिशय प्रहार के क्षोभ से निकलनेवाले, उन गोपियों के चरणारविन्दों के पसीनेरूप मधु के द्वारा ही, मानो सींचा हुआ-सा हो गया था । क्योंकि, अनन्त गोपियों के उस प्रकार के अत्यन्त विचित्र नृत्य के आवेग में भी, पुलिन का एक रज भी कम्पित नहीं हुआ, अर्थात् ऊपर की ओर नहीं उड़ा । अथवा उस रासलीला के नृत्यमय आनन्द के कारण, यमुनापुलिन की वे धूलियाँ ही, मानो उस समय जड़ता को प्राप्त हो गई थीं क्या ? ॥४१॥

किंच, सुन्दर नेत्रोंवाली उन प्रत्येक गोपियों के कपोलरूप पट्ट के ऊपर प्रतिबिम्बित हुआ, नृत्य करते हुए श्रीकृष्ण का, नृत्य के सहित दिखाई देनेवाला वह प्रतिबिम्बित शरीर भी, उन गोपियों के मुखारविन्दों के कम्पित करने की विधि से विशेष कम्पित हुए, एवं नृत्य करते हुए उन श्रीकृष्ण के प्रति,

नृत्यन्त्यः कतिचित् सरोरुहदृशः प्रारब्धनृत्यान्तरे
कृष्णाऽऽलिङ्गनमङ्गलोत्सवनव-प्रोद्भूतरोमोद्गमाः ।
जातोत्कण्ठमकुण्ठकण्ठकुहरं प्रोन्नीय रागान्तरं
गायन्ति स्म निशम्य यत् प्रमुमुहुः सङ्गीतदेव्योऽपि च ॥४३॥

असंकीर्णान् जातिश्रुतिगमकवर्गेण सरसान्
सगान्धारग्रामान् विशकलितभेदान् स्वरगणान् ।
समुन्निन्ये काचित् सममघभिदा तेन च मुहुः
पुपूजे सा साध्वित्यनुपममुदा मोदितहृदा ॥४४॥

सगरिमपधनिषु सकलाऽ-,लङ्कृतिमणिभिः सुमञ्जुलश्रुतिषु ।
स्वरसमुदयेषु तासां, धामसु च प्रीतिमाययौ कृष्णः ॥४५॥

---

मानो कुछ कह रहा था। उसका कथन यह था कि, "हे कृष्ण ! इस रासमण्डल में इन गोपियों के नृत्य की शोभा जिस प्रकार की है, उस प्रकार की शोभा, आपके नृत्य में नहीं है, नहीं है, नहीं है। यहाँपर तीन बार प्रौढतापूर्वक निषेध करना, गोपियों के नृत्य का महान् उत्कर्ष, व्यक्त कर रहा है" ॥४२॥

उस समय नृत्य करती हुई, कमलनयनी कुछ गोपियाँ, प्रारम्भ किये हुये नृत्य के मध्य में ही, श्रीकृष्ण के आलिङ्गनरूप मङ्गलमय महोत्सव से उत्पन्न हुए नवीन रोमाञ्चों से युक्त होकर, तथा तत्काल उत्पन्न हुई उत्कण्ठा से युक्त होकर, खुले हुए अपने कण्ठ के छिद्र को ऊपर की ओर करके, दूसरे प्रकार के राग को गाने लग गईं। जिस राग को सुनकर, वहाँपर उपस्थित हुईं सङ्गीत-शास्त्र की अधिष्ठात्री-देवियाँ भी, विशेष विमुग्ध हो गयीं। तात्पर्य—गोपियों का राग, लोक-शास्त्रातीत ही है ॥४३॥

कोई गोपी तो, श्रीकृष्ण के साथ ही, जाति, श्रुति, एवं गमक के वर्ग से, न मिले हुए; अतएव, सरस तथा गान्धार-स्वर के ग्रामों से युक्त, एवं अखण्डित भेदों से युक्त, स्वरों के गणों को भली प्रकार उठाने लग गई। उस गोपी के, इस कार्य से उत्पन्न हुए अनुपम हर्ष से प्रसन्न हुए हृदय से, श्रीकृष्ण ने, "तुमने बहुत अच्छा किया" इस प्रकार कहकर, उस गोपी का बारंबार सम्मान कर दिया ॥४४॥

**(तासां गोपीनां स्वरसमुदयेषु धामसु रूपेषु च कृष्णः प्रीतिमाययौ प्राप्तः। द्वयेषु कथं भूतेषु सगरिमपधनिषु षड्ज-गान्धार-ऋषभ-मध्यम-पञ्चम-धैवत-निषादेषु। पक्षे—स इति कृष्णविशेषणम्। गरिमाणं गौरवं पाति रक्षति यद्धनं लावण्यमाधुर्यादि तद्वत्सु। सकलाः कलसहिताः सकौशला वा अलंकृतमणयः आलप्त्यङ्गभूतमुख्यालङ्कारास्तैः सुमंजुलाः श्रुतयो द्वाविंशतिर्येषां तेषु। पक्षे—स्पष्टम्। श्रुतिः श्रोत्रं ख्यातिः श्रवणं वा)** वे श्रीकृष्ण, उन गोपियों के स्वरों के समूहों के ऊपर, एवं उनके रूपों के ऊपर, प्रसन्नता को प्राप्त हो गये (यह अन्वय है)। वे स्वर एवं गोपियों के रूप, किस प्रकार के थे, इस बात को खोलकर कहते हैं, यथा—वे स्वर तो, 'षड्ज, गान्धार, ऋषभ, मध्यम, पञ्चम, धैवत, एवं 'निषाद'-नामक थे। एवं उन गोपियों के रूप, अपने गौरव की रक्षा करनेवाले, लावण्य, माधुर्य आदिरूप धनों से युक्त थे। एवं वे स्वर, आलापचारी के अङ्गस्वरूप जो मुख्य अलङ्कार, उन अलङ्कारों के द्वारा, सुमनोहर बाईस श्रुतियों से युक्त थे। एवं उन गोपियों के रूप, समस्त अलङ्कारों की मणियों के द्वारा, परमसुन्दर कानों से युक्त थे। श्रुति का अर्थ—कान, कीर्ति, एवं श्रवण करना आदि होता है ॥४५॥

**ता धिक् ता धिगिति ननाद यन्मृदङ्ग-,स्तच्छ्रुत्वा सुरपुरनर्तकीसमाजः ।**
**आश्वासं समलभत स्वकीयनिन्दा-,वादोऽपि श्रवणरसायनः स तासाम् ॥४६॥**

**एवं स्वातन्त्र्येण नर्तित्वा समनन्तरमनन्तरसोऽन्तरसोष्मयमानमदमदनाऽऽनन्दो मुकुन्दो नृत्यन्तीषु वादयन्तीषु मण्डलस्थासु रमणीमणीषु,—**

**वैदग्ध्यैवाऽस्य देव्या स्वयमिव रचितां सर्वखेदाऽपनुत्त्यै**
**सौहित्योपायसिद्धौषधिमिव सरसां प्रेमपीयूषवर्षैः ।**
**दोर्भ्यामालिङ्ग्य राधां सतडिदिव घनो हेमवल्ल्येव रुद्धः**
**तापिञ्छः पिञ्छमौलिः सह नटनकला-कौतुकेनाऽऽननर्त ॥४७॥**

**भग्नाऽवस्थितमन्मथेषुकलिकाऽऽकृष्टेर्मणिश्चुम्बको**
**राधा तेन समं ननर्त यदिदं तद् वीक्ष्य ताः सुभ्रुवः ।**
**तस्या लास्यकलानुकूल्यकलने जातस्पृहा अप्यमूः**
**गातुं वादयितुं तथाऽनुनटितुं नैश्वर्यमापेदिरे ॥४८॥**

**गुण-संप्रसारण-विकार-दीर्घ-ह्रस्वभावाः किल ये अभ्यासधर्मास्ते किल न सर्वत्रेति नैतदाश्चर्यम्,—अभ्यासमन्तरेणापि तस्यास्तद्गुणानां स्वभावसिद्धत्वात् ॥४९॥**

---

उन गोपियों का मृदङ्ग, मानो "उन स्वर्गीय नर्तकियों को धिक्कार है, धिक्कार है" इस प्रकार कहकर, जब बज रहा था, तब उसको सुनकर, स्वर्ग की 'नर्तकी' (नाचनेवाली) स्त्रियों का समूह, भली प्रकार आश्वासन को ही प्राप्त कर रहा था। क्योंकि, उस समय उन गोपियों के मृदङ्गों के द्वारा किया गया, वह अपनी निन्दा का वाद भी, उन नर्तकियों के समूह के कानों का रसायनस्वरूप बन रहा था ॥४६

रासमण्डल में स्थित श्रेष्ठ गोपियाँ, जब नृत्य कर रही थीं, एवं अनेक प्रकार के बाजे बजा रही थीं, तब अनन्त रसवाले, एवं अन्तःकरण में ब रंबार उत्पन्न हुए मान, मद, तथा मदन के आनन्द से युक्त श्रीकृष्ण, इस प्रकार स्वतन्त्रतापूर्वक नृत्य करके, अपनी भुजाओं के द्वारा, राधिका का आलिङ्गन करके, नाचने लग गये। वह राधिका, इन श्रीकृष्ण के समस्त खेदों को दूर करने के लिये, मानो चतुरतारूप देवी ने, स्वयं ही बनाई हैं; एवं 'सौहित्य', अर्थात् तृप्ति के उपाय की तो, मानो सिद्ध-औषधिस्वरूपा ही हैं; तथा प्रेमरूप अमृत की वर्षाओं के द्वारा परमसरस हैं। राधिका से आलिङ्गन करके, नृत्य करते हुए श्रीकृष्ण, स्थिर-बिजली से युक्त मेघ की तरह, एवं सुवर्णमयी लता से घिरे हुए तमाल के वृक्ष के समान सुशोभित हो रहे थे। इस प्रकार मोर-मुकुटवाले श्रीकृष्ण, नृत्य की कलाओं के कौतुक के सहित, चारों ओर नृत्य कर रहे थे ॥४७॥

टूटी हुई अवस्थावाले, कामदेव के धनुष् की कलिका का आकर्षण कर लेने के कारण, चुम्बक-मणि के समान जो श्रीकृष्ण, उन श्रीकृष्ण के साथ, राधिका नाचने लग गई। उनके इस कार्य को देखकर, वे सुनयनी गोपियाँ, राधिका की नृत्यकला की अनुकूलता का सम्पादन करने के विषय में, उत्पन्न हुई इच्छा से युक्त होकर भी, उस समय गाने, बजाने, तथा नाचने को समर्थ नहीं हो सकीं ॥४८॥

**(बोभूयते, दिद्युते, चकार, पापच्यते, ददौ, इत्यादिषु क्रमेण ये "गुणो यङ्लुकोः" "द्युतिस्वाप्योः**

**यदालोक्य उर्वशी वशीभूता, अपरा अप्सरसः सरसस्त्रपामयस्य पयोऽवललम्बिर इव, गताश्चारणयश्चाऽरण्यसीमानम्, मानं जहुः सिद्धनार्यो, नाऽऽर्योचितचरिता गन्धर्व्यो, देव-मुनिवधवश्च केवलं कुसुमानि किरन्ति स्म, स्मरन्ति स्म स्मरगरिम-सौभाग्यम् ॥५०॥**

**राधा-कृष्णौ स्वरौघं गरिमनि-विगमं धैवतांशग्रहाभ्या-**
**मारोहेणाऽवरोहेण च गमकमयं रम्यमुल्लासयन्तौ ।**

---

**सम्प्रसारणम्" इत्यादिसूत्रैर्गुणादयोऽभ्यासधर्माः, द्विरुक्तस्य पूर्वोऽभ्यासस्तदीया धर्मास्ते न सर्वत्र, न सार्वत्रिकाः क्वचिद् व्यभिचरन्त्यपीत्यर्थः । यदुक्तम्—"अभ्यासविकारेष्वपवादा नोत्सर्गान् विधीन् बाधन्ते" इति । पक्षे—गुणानां नृत्य-गीत-पाण्डित्यादीनां सम्यक् प्रसारणं आविष्करणं तत्र विकाराणां औत्सुक्य-मद-चापल्यावेगादीनां मनोविकाराणां, दीर्घ-ह्रस्व-भावा दैर्घ्य-ह्रस्वत्वानि, कदाचिद् बहुत्वं कदाचिदल्पत्वमित्यर्थः ते च ते । तथा अभ्यासः पौनः पुन्येनाऽनुशीलनं तद्धर्मास्तत्र भवा इत्यर्थः । तथाभूता अपि न सर्वत्र, नहि सर्वेषु जनेष्वेवाऽभ्यासमात्रेणैव ते भवन्तीत्यर्थः । तस्या राधायास्तद्गुणानां तेषां गुणानां स्वभावसिद्धत्वात्, अभ्यासं विनापि नित्यसत्ता वर्तत एवेत्यर्थ )** और देखो, व्याकरण के 'बोभूयते, दिद्युते, चकार, पापच्यते, ददौ' इत्यादि प्रयोगों में,"गुणो यङ्लुकोः", 'द्युतिस्वाप्योः सम्प्रसारम्","अभ्यासे चर्च", "दीर्घोऽकितः", "ह्रस्वः"—इन सूत्रों के द्वारा क्रमशः होनेवाले गुण, संप्रसारण, विकार, दीर्घ, एवं ह्रस्व होना आदि जो 'अभ्यास' के धर्म हैं, अर्थात् "पूर्वोऽभ्यासः" इस सूत्र के द्वारा द्विरुक्त के पहले पद की 'अभ्यास' संज्ञा होती है, उसके जो गुण आदि धर्म हैं, वे, सभी जगह नियमितरूप से नहीं होते । कहा भी है कि, "अभ्यास के विकारों में अपवाद-सूत्र, उत्सर्ग-सूत्रों की बाधा नहीं करते हैं" इति । यह कोई आश्चर्य की बात नहीं है । राधापक्षे—किन्तु आश्चर्य की बात तो यह है कि, 'नृत्य' (नाचना), 'गीत' (गाना), एवं पाण्डित्य आदि गुणों का जो भली प्रकार प्रसारण, अर्थात् प्रगट करना है, वह, उत्सुकता,मद, चञ्चलता, एवं आवेग आदि जो मन के विकार हैं, उनका जो दीर्घ-ह्रस्वभाव है, अर्थात् कहीं अधिकता तथा कहींपर अल्पतारूप जो भाव हैं, वे सब अभ्यास के, अर्थात् बारंबार अनुशीलन करने के ही हैं। इतनेपर भी, वे सब धर्म, अभ्यासमात्र से ही, सभी जनों में नहीं रह पाते हैं । किन्तु, श्रीमती राधिका के नृत्य-गीत-पाण्डित्य आदि जो गुण हैं, वे, स्वभाव से ही सिद्ध हैं; अर्थात् श्रीराधिका में समस्त गुण, अभ्यास के बिना भी, नित्य ही वर्तमान रहते हैं ॥४६॥

अतएव, श्रीराधिका में गुणों की स्वाभाविक सिद्धि के भाव को देखकर, श्रीनारायण भगवान् की जङ्घा से उत्पन्न होनेवाली उर्वशी भी, राधिका के वशीभूत हो गई । मानो और दूसरी अप्सराएँ तो, लज्जामय सरोवर के जल का सहारा लेने लग गयीं, अर्थात् मानो लज्जारूप सरोवर में डूब गयीं । एवं चारणों की स्त्रियाँ, लज्जा के मारे, अरण्य की सीमा में, अर्थात् वन में ही चली गयीं । तथा सिद्धों की स्त्रियों ने, अपना मान त्याग दिया । गन्धर्वों की स्त्रियाँ भी, आर्यजनों के योग्य-चरित्रवाली नहीं रहीं । देवता एवं मुनियों की स्त्रियाँ तो, श्रीमती राधिका के ऊपर, पुष्पों की वर्षा करने के लिये, केवल पुष्पों को ही फैंकने लग गयीं; और कामदेव के गौरव के सौभाग्य का स्मरण करने लग गयीं ॥५०॥

**(धैवतस्य अंशश्च ग्रहश्च ताभ्यां सह । यदुक्तम् —"अंशस्तु व्यंजको गेये यस्य सर्वेऽनुगामिनः । यः स्वयंग्रहतां यातो व्यासादीनां प्रयोगतः ॥ इति । "ग्रह आग्रह इत्युक्तो यो गीतादौ समर्पितः । इति । "न्यासः स्वरस्तु स प्रोक्तो यो गीतस्य समाप्तिकृत् ॥ तेना तेना इति आलापे मङ्गलसूचकम् । तेनाते विस्तृतवन्तौ न इति लोकं लौकिकप्रकाशरहितं यथा स्यात् तथेत्यर्थः)** हर्ष के वेग से एवं कौतुक के

तेनातेनेति नानारसमथ नटनं गानमप्यूढरागौ
तेनाते नेतिलोकं सरभसकुतुकोल्लासमन्योन्यजिष्णू ॥५१॥

तालाऽवसानसमये करपद्मकोश-,न्यासं हरिः प्रियतमोरसि संविधत्ते ।
वामेन पाणिसरसीरुहकोरकेण, सापि प्रियस्य विनिरस्यति बाहुदण्डम् ॥५२॥

एवं च वञ्चनरहित-प्रणयोन्मुखेन मुखेन निखिलसुन्दरीहृदयदरीहृदयमतिसहृदयो हृदयोदितमदनमोदामोदातिलालसोऽलसोऽपि क्षणमपि ताभिर्मण्डलगताभिराभीरभीरुभिः सार्धं क्षणमपि मध्यस्थितया समं निःसमं नटति ॥५३॥

गोपीभिः सह पुलिनभोजनम्

एवमाहितवलयसलय-सरसनृत्यविलासेन रुचिरं चिरं समयं गमयित्वा प्रतिव्यक्ति व्यक्तिमापत्स्यमानं पृथक् पृथक् तरतमभावेन भावेन चाङ्गिकेन सुकोमलकरकमलकमनीयाऽमलाऽऽस्यं लास्यं दिदृक्षुरुवाच ॥५४॥

---

उल्लासपूर्वक, आपस में जीतने के स्वभाव से युक्त, एवं अनुराग से परिपूर्ण, राधा-कृष्ण, दोनों ही जन, 'गरिमनि-विगम', अर्थात् 'गान्धार-ऋषभ-मध्यम-निषाद', इनके विशेष ज्ञान से युक्त, एवं 'धैवत' के अंश तथा ग्रह, इन दोनों के द्वारा, तथा आरोह एवं अवरोह के द्वारा, गमकमय स्वरों के समूह को, सरसता-पूर्वक उल्लासित करते हुए, और उसके बाद, तेना, तेना, इस प्रकार से विविध रसपूर्वक नाचने गाने का भी विस्तार करने लग गये। वह विस्तार करना भी, अलौकिक प्रकाशपूर्वक ही था। 'अंश', वह कहा जाता है कि, गान में जो 'व्यञ्जक' (प्रकाशक) हो, तथा जिसके सभी अनुगामी हों, और श्रीव्यासजी आदि के प्रयोग से, स्वयं ग्रहण करने के भाव को प्राप्त हो गया हो। 'ग्रह' का अर्थ 'आग्रह' कहा जाता है, वह गीत के प्रारम्भ में समर्पित होता है। और 'न्यास'-नामक स्वर, वह कहलाता है कि, जो गीत की समाप्ति करनेवाला होता है। और 'तेना, तेना' इस प्रकार का जो उच्चारण है, वह आलापचारी में मङ्गल का सूचक है ॥५१॥

नृत्य के अङ्गों का सम्पादन करते-करते ही, श्रीराधा-कृष्ण के शृङ्गाररस के विलास की, चातुरी का वर्णन करते हैं, यथा—ताल की समाप्ति के समय, श्रीकृष्ण, अपने करकमल के कोश के न्यास को प्रियतमा श्रीराधिका के वक्षःस्थल के ऊपर धर देते हैं। उसी समय श्रीराधिका भी, अपने बायें-करकमल की कालिका के द्वारा, अपने प्रियतम के भुजदण्ड को विशेष दूर हटा देती हैं ॥५२॥

और इसी प्रकार वञ्चनरहित, अर्थात् धोखा देने से रहित, प्रेम में तत्पर रहनेवाले, अपने श्रीमुख के द्वारा, समस्त सुन्दरियों की हृदयरूप 'दरी' (गुफा) का अपहरण करनेवाले, अत्यन्त सहृदय ये श्रीकृष्ण, हृदय में उत्पन्न हुए मदनानन्द के अतिशय हर्ष की लालसा से युक्त होकर, तथा 'अलस', अर्थात् सुकोमल या श्रान्त होकर भी, क्षणभर तो, मण्डल में विद्यमान, गोपियों के साथ नृत्य करते हैं; तथा क्षणभर में, मण्डल के मध्य में स्थित हुई श्रीमती राधिका के साथ अनुपम नृत्य करते हैं ॥५३॥

### गोपियों के साथ पुलिन-भोजन

इस प्रकार रासमण्डल में 'आहित', अर्थात् समर्पित किये हुए, लय से युक्त, सरस जो नृत्य-विलास, उसके द्वारा-रुचिकर समय को बहुत देरतक बिताकर, प्रत्येक गोपीरूप व्यक्ति के निकट, अलग-

'अये क्षणमधुना विरम्यताम्, रम्यतां पुनरालोकयिष्ये, तदुचितं विश्रमणम्' इति सर्वासु हिमबालुकासम-हिमबालुकासमवेते पुलिनोदरे दरेहिताऽऽलस्यलस्यमानतया सलीलमुपविष्टासु तासु तस्मिन्नपि समयकोविदा विदामग्रणीः सपरिजनवृन्दा वृन्दा वृन्दावनदेवता योगमाया च याचमाना तस्य च तासां च प्रीतिविशेषमशेषमतिमनोहरं मणिमय-चषक-तिरस्कारि-पलाश-पलाश-पुटक-पटलोपनीतमतिशीतमतिमधुरफलफलरसकुसुमरसादिकं रसाऽदितमपरिमितमितराऽनिर्वाह्यमतिरम्यताम्बूलमाल्याऽनुलेपसहितं हितं तत्समयस्य समुपनिन्यतुः ॥५५॥

तदवलोक्य वयस्यगणैः सह कृतं पुलिनजेमनमनवरताऽऽनन्दतुन्दिलेन वयस्याजनैः सह करिष्यमाणपुलिनजेमनमनसा मनसा विस्मारयतेव तेन ताभिः सग्धिवैदग्धिकया कमपि समयं गमयितुमारम्भे विधीयमाने दिवि दिविषदो भाविकौतुक-दिदृक्षयाऽक्षयाभिलाषा नाऽपससृपुः, नापि सापराधतया तत् पुनरहो रहोजेमनं च ददृशुरपि तु स्वस्वपटैरेव तिरस्करिणीं विस्तारयामासुः ॥५६॥

---

अलग तारतम्य भाव से प्रगट भाव को प्राप्त होनेवाले, एवं आङ्गिकभाव से, सुकोमल करकमलों के द्वारा, परमसुन्दर एवं निर्मल मुखारविन्दपूर्वक, नृत्य को देखने की इच्छा से युक्त होकर, श्रीकृष्ण बोले—॥५४॥

"हे प्रियतमा गोपियो ! अब तो क्षणभर के लिये, नृत्य से विराम ले लो । क्योंकि मैं, रमणीयता का दर्शन पुनः करूँगा । अतएव कुछ देरतक, विश्राम करना उचित है ।" इस प्रकार कहते ही, 'हिम-बालुका' (कर्पूर) के समान कोमल एवं शीतल बालुका से युक्त, उस यमुनापुलिन के मध्य में, किंचित् प्रेरित किये हुए आलस्य से शोभायमान होकर, वे गोपियाँ, जब अनायास बैठ गयीं, एवं श्रीकृष्ण भी, जब अनायास बैठ गये, तब समय की जानकार एवं जानकारों में अग्रगण्य, वृन्दावन की अधिष्ठात्री-वृन्दादेवी, अपने सेवकबर्ग के सहित उपस्थित होकर, और श्रीकृष्ण से प्रार्थना करती हुई योगमाया भी उपस्थित होकर, श्रीकृष्ण की एवं उन समस्त गोपियों की प्रीतिविशेष के सम्पादक, अतिशय मधुर अनेक फल, एवं फलों का रस, तथा पुष्पों का रस आदि, भली प्रकार ले आयीं । वह रस-आदिक सम्पूर्ण ही अत्यन्त मनोहर था, एवं मणिमय 'चषक' (पानपात्र) को भी तिरस्कृत करनेवाले, 'पलाश' (ढाक) के 'पलाश' (पत्र) के द्वारा बने हुए, दोनाओं के समूह में धरकर लाया गया था, अत्यन्त शीतल था, एवं 'रसाऽदित', अर्थात् रसों के द्वारा 'अदित' (अखण्डित) था, अपरिमित था, दूसरे लौकिक-व्यक्तियों के द्वारा लाने योग्य भी नहीं था, अर्थात् लौकिक-व्यक्ति, उस प्रकार के फल आदिक ला भी नहीं सकते थे, तथा अतिशय रमणीय ताम्बूल, माला, चन्दन आदि के सहित था, और उस समय के लिये हित-कारक था ॥५५॥

उस फल आदि वस्तु को देखकर, श्रीकृष्ण, पहले अपने मित्रगणों के साथ, किये हुए पुलिन-भोजन को भी, मानो भुलाते हुए मन से, पुनः निरन्तर आनन्द से परिपुष्ट हुए मन से, अपनी सखियों के साथ किये जानेवाले, पुलिनभोजन में मन लगाकर, तथा उन्हीं सखियों के साथ, भोजन करने की चतुरता के द्वारा, कुछ समय बिताने के लिये, जब आरम्भ कर रहे थे, तब आकाश में उपस्थित, ब्रह्मा आदि देवगण, आगे होनेवाले 'कौतुक' (तमाशा) के देखने की इच्छा से, अक्षय अभिलाषा से युक्त होकर, वहाँ

एवमतिकौतुकेन केनचिद् रहसि हसितोपहसितादिना मदनमद-नटनतरसा रसान्तर-प्राप्ताविव विवर्जित-ह्लीसङ्कोचे बलवत्तरतरङ्गे प्रेमानन्दसरस्वति स्वतिसहजे सह-जेमनं फलफलरसपानकादेर्विधाय वनदेवताभिरपिहिताऽऽदराभिराभिराम्यतः समुपनीत-शीतसलिल-माचम्य घनसारसारस्य-मूलताम्बूलवीटिकामितरेतर-तरलतर-कौतुकोपनीयमानामास्वाद्य तरणितनयया नययापितेन कुमुदगन्धिना मरुता रुतानि दीर्घीकुर्वता मदकलकलहंससारसानां मृदुमधुरेण मन्दमन्दमुपवीज्यमानोऽज्यमानोऽतिसारस्येन पुनरपि वीरपानानन्तरं कामसंग्राम-कलामिव लास्यलीलामारभमाणो लीलोपवेशमपहाय समुत्तस्थौ ॥५७॥

**पुनः नृत्य-करणम्**

उत्थाय च—

पूर्वं गानाद्यकृत यदहो हन्त तस्याऽतिरिक्तं,रागं वंश्या स्वयमथ जगौ दुर्गमं गीतविद्भिः ।
ग्रामं गान्धारकमुपनयन्नेष तस्याऽनुगाने, गायन्यस्ताः पुनरनुययुर्मौरजिक्यादियुक्ताः ॥५८॥

---

से दूर नहीं गये । तथा पहले, सखाओं के साथ किये गये पुलिनभोजन में, अपराध से युक्त हो जाने के कारण, पुन: एकान्त में किये गये, सखियों के साथ उस पुलिनभोजन को, अहो वे देवगण, देख भी नहीं पाये; अपितु, भय के मारे, अपने-अपने वस्त्रों के द्वारा ही, परदा का भी विस्तार करने लग गये; अर्थात् उन्होंने अपने वस्त्रों के द्वारा ही परदा लगा लिया ॥५६॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण, एकान्त में किसी अनिर्वचनीय अतिशय कौतुक के द्वारा किये गये, हास्य-परिहास आदि से, मदनरूप मद के द्वारा ही, नृत्य के वेग से, मानो दूसरे रस की प्राप्ति में, लज्जा के सङ्कोच से रहित, अतिशय बलवान् तरङ्गों से युक्त, भली प्रकार से स्वाभाविक प्रेमानन्द-समुद्र में निमग्न होकर, फल एवं फलोंके रस के पानक आदिक का एकसाथ भोजन करके, पश्चात् खुले हुए सम्मान से युक्त, उन वृन्दा आदि वनदेवियों के द्वारा रमणीयतापूर्वक, भली प्रकार लाये हुए शीतल-जल से आचमन करके, पश्चात् आपस के अतिशय चपलता से युक्त कौतुकपूर्वक लायी हुई, एवं कर्पूर की सरसता की मूल-रूप ताम्बूल की बीड़ी का आस्वादन लेकर, तथा सूर्यपुत्री यमुना के द्वारा नीतिपूर्वक भेजे हुए, एवं कुमुद के पुष्पों की सुगन्ध से युक्त, तथा मदमत्त कलहंस-सारस आदि पक्षियों की बोलियों को दीर्घ बनानेवाले मृदु-मधुर वायु के द्वारा, धीरे-धीरे उपबीजित होकर, तथा अतिशय सरसता के द्वारा प्रकाशित होकर, वीरपान के अनन्तर, मानो फिर भी कामयुद्ध की कला की तरह, नृत्यलीला का आरम्भ करते हुए, लीलापूर्वक बैठने को छोड़कर, खड़े हो गये ॥५७॥

**पुन: नृत्य करना**

और उटते ही श्रीकृष्ण ने, 'गान्धार'-नामक स्वर के ग्राम का उत्थापन करते हुए, वंशी के द्वारा स्वयं जिस राग का गायन किया था; बह राग, पहले किये हुए गायन आदि से अतिरिक्त ही था। अहो हो ! वह तो, सङ्गीत-शास्त्र के तत्त्ववेत्ताओं के लिये भी दुर्गम था; अतएव, उसके अनुगायन करने के विषय में, वे गायन करनेवाली देवियाँ भी, मृदङ्ग-बजानेवाली देवियों से मिलकर, पुन: उन्हीं का अनुगमन करने लग गयीं ॥५८॥

**श्रीराधिका-सख्याः नृत्यस्य वर्णनम्**

तन्त्रीकण्ठादि-सर्व-स्वरमिलनविधौ चारु सम्पन्नमात्रे
पंक्तीभूय स्थितानां कनकदलरुचां गायनीनां पुरस्तात् ।
स्थित्वा तालाऽवसाने झटिति झणझणत्कारि सङ्गीतविद्योद्-
गीर्णं धामेव काचिन्नटनरसकलाचार्यवर्याऽऽविरासीत् ॥५९॥

आकुञ्चज्जानु कृत्वा पृथुनि कटितटे वाममर्धेन्दुमन्यद्
व्याकोशं पद्मकोशं मृदुललितमथोन्नीय कुञ्चत्कफोणि ।
क्षीणक्षीणाऽवलग्नं ह्रसितवलि समुच्छूनवक्षोजभारं
तस्थौ सव्याऽपसव्य-स्खलदलसलसत्तारकैर्दृष्टिपातैः ॥६०॥

अङ्गैः प्रस्वेदमेद्यज्जतुभिरिव नवैरङ्गमङ्गं स्पृशद्भिः
दुःसाधां नृत्यकृद्भिर्विषमगतिभिदां हेलयोल्लासयन्ती ।
लीलोत्सर्पाऽपसर्प-क्रमविधुतभुजा सारणाऽऽकुञ्चनाभ्यां
हस्तैर्हंसास्यमुख्यैरभिनयकुशला मन्दमन्दं ननर्त ॥६१॥

---

**श्रीराधिका की सखी के नृत्य का वर्णन**

वे गोपियाँ तो, हजारों से भी अधिक थीं। अतः, परस्पर की विलक्षणतापूर्वक, क्रमशः सम्पूर्ण-रूप से, प्रत्येक गोपी के नृत्य का वर्णन करना तो महान् कठिन है, इसलिये दिग्दर्शनमात्र के लिये, श्रीराधिका की किसी एक ही सखी के नृत्य का वर्णन करते हुए, कवि कहते हैं कि, वीणा एवं कण्ठ आदि सभी प्रकार के स्वरों के मिलने की विधि, जब सुन्दरतापूर्वक सम्पन्न हो गयी, तब पंक्ति बनाकर खड़ी हुई, एवं सुवर्ण के पत्रोंकी-सी कान्तिवाली, गायन करनेवाली स्त्रियों के सामने खड़ी होकर, तालों की समाप्तिपर, नृत्यमयी रसकला की आचार्यवर्या कोई गोपी, मानो झण-झण करनेवाली सङ्गीत-विद्या के प्रगट हुए मूर्तिमान् प्रभाव की तरह शीघ्र ही प्रगट हो गयी ॥५९॥

और प्रगट होकर, अपने विशाल कटितट के ऊपर, अपने बायें-घुटने को आधे-चन्द्रमा की तरह, दोनों ओर से सिकुड़ा हुआ-सा बनाकर, एवं दाहिने-घुटने को खिले हुए कमल के कोश की तरह, कोमलता एवं सुन्दरतापूर्वक उठाकर, कुहनी के निकट मोड़कर, खड़ी हो गयी। उस समय उस गोपी का मध्यभाग, कृश से भी अधिक कृश दीख रहा था, उदर की त्रिबली रेखा, छोटी-सी हो रही थी, एवं स्तनों का भार, बढ़ता-सा जा रहा था, तथा वह गोपी, बायीं-दायीं ओर स्खलित होनेवाले एवं आलस्य से शोभायमान ताराओंवाले कटाक्षों से युक्त हो रही थी ॥६०॥

वह गोपी, विशिष्ट पसीने से स्निग्ध हुए लाख के आभूषणों की तरह कोमल, अतएव, प्रत्येक अङ्ग का स्पर्श करनेवाले अपने अङ्गों के द्वारा, परमकुशल नाचनेवालों के द्वारा भी, असाध्य विषमगति के भेद को अनायास प्रकाशित करती हुई, एवं लीलापूर्वक ऊपर-नीचे की ओर क्रम से कम्पित की हुई भुजाओं से युक्त होकर, तथा भुजाओं के फैलाने एवं सिकोड़ने के द्वारा, 'हंसास्य, कर्तरीमुख, एवं पद्मकोश' आदि हस्तकों के द्वारा अभिनय दिखाने में कुशल होकर, धीरे-धीरे नृत्य करने लग गयी ॥६१॥

क्षीणक्षीणोदरमतिशयस्फारवक्षोजभारं
पार्ष्णिद्वन्द्वोपरि परिलुठद्वेणि शाम्यद्वलीकम् ।
पृष्ठे भुग्ना व्यजयत करौ धुन्वती तालमोक्षे
स्मारं सज्जीकृतमिव धनुश्चाम्पकं व्युत्क्रमेण ॥६२॥

सा जानुभ्यां क्षितितलमवष्टभ्य विस्फार्य बाहू
वक्त्राऽऽमोदभ्रमदलिकुलं लोलहाराऽवतंसम् ।
राजत्तेजः परिधि झणितालङ्कृति व्याजुघूर्ण
वेगक्षिप्ता कुसुमधनुषः काञ्चनी चक्रिकेव ॥६३॥

पादाङ्गुल्याऽवलम्ब्य क्षितितलमलघुस्फारवक्षोजजानुः
पार्ष्णिद्वन्द्वोपविष्टा ह्रसितवलि नमन्नीवि विस्तीर्णवक्षाः ।
अङ्गुष्ठौ बद्धमुष्ट्योः कुचभुवि करयोर्न्यस्य तालाऽनुकृत्याऽ-
लङ्कारान् कूजयन्ती गदति तथतथै थैतथै थैतथेति ॥६४॥

युक्तानां कण्ठतन्त्रीचय-शुषिरघनाऽऽनद्ध-वाद्यैकतायां
पश्चात् सव्यंसराजद्भुजलतमदती चारु ताम्बूलवीटीम् ।

---

धीरे-धीरे नृत्य करते समय उस गोपी ने, अपनी पीठ की ओर टेढ़ी होकर, ताल की समाप्ति के समय, दोनों हाथों को कम्पित करते हुए, मानो चम्पा के पुष्पों से बने हुए, कामदेव के सजाये हुए धनुष् को ही, उलट-फेर करके जीत लिया। क्योंकि, उस समय उस गोपी का उदर,क्षीण से भी क्षीण प्रतीत हो रहा था; दोनों स्तनों का भार, अतिशय वृद्धि को प्राप्त हो रहा था; एवं उसकी 'वेणी' (चोटी) अपनी दोनों एड़ियों के ऊपर लोटपोट हो रही थी; उदर की त्रिबली भी शान्त हो रही थी ॥६२॥

वही गोपी, अपने दोनों घुटनों के द्वारा, भूतल का आश्रय लेकर, एवं दोनों हाथों को फैलाकर, वेग से फैंकी हुई कामदेव की सुवर्णमयी चक्रिका की तरह, गोलाकार घूमने लग गयी। उस समय, उसके मुख की आकर्षक सुगन्धि के कारण, भ्रमरगण उसके चारों ओर भ्रमण कर रहे थे; घुटने टेककर नृत्य करते समय, उसके हार एवं कुण्डल हिल रहे थे;उसके तेज की 'परिधि', अर्थात् शरीर का गोरापन, हारों की सफेदी, अधरों की लालिमा, एवं भ्रमरों की श्यामता आदि की मण्डली, शोभायमान हो रही थी; उसके सभी आभूषण, झण-झण कर रहे थे। (**वक्त्राऽऽमोदेत्यादीनि चत्वारि 'व्याजुघूर्ण' इति क्रिया-विशेषणानि बोध्यानि**) ॥६३॥

पुनः वही गोपी, दूसरे प्रकार का नृत्य दिखाने के लिये, अपने चरणों की अंगुलियों के द्वारा, भूमी का सहारा लेकर, भारी फैलाववाले स्तन एवं घुटनों के भावपूर्वक, अपनी दोनों एड़ियों के ऊपर बैठकर, क्षीण हुई उदर की त्रिबली रेखा से युक्त होकर, शिथिल हुए कटिवस्त्र से युक्त होकर, विस्तीर्ण वक्षःस्थल से युक्त होकर, बँधी हुई मुट्ठीवाले अपने दोनों हाथों के दोनों अँगूठाओं को, अपने दोनों स्तनों के अग्रभाग में धरकर, तालों का अनुकरण करके, अपने अलङ्कारों को बजाती हुई, अर्थात् आभूषणों की अव्यक्त ध्वनि करती हुई, तथतथै, थै तथै, थैतथ—इत्यादि शब्दों को बोलने लग जाती थी ॥६४॥

भ्रश्यन्मञ्जीरबन्धे प्रणयिपरिजनोपान्तपादा समन्ताद्
अञ्चल्या वीज्यमाना श्वसितचलकुचा सा विशश्राम रामा ॥६५॥

विश्रम्य च क्षणं पुनर्गायन्यादिषु गीतान्तराऽवतारमेलनाऽऽलापलालित्यं सम्पादयन्तीषु प्रविश्य अभिरूपज्येष्ठा ज्येष्ठा, मदनगर्वतर्जनी तर्जनी, भुवनसौरूप्यसारमध्यमा मध्यमा, रतिमदनामिकाऽनामिका वैचित्र्यैकनिष्ठा कनिष्ठा चेति ललितकरशाखामधुरिमा क-राभ्यां कराभ्यां दर्शितगीतपदार्था पदार्थावलीव मनोभवस्य मनो भवस्य च निर्नर्तिषापरं कुर्वतीव नर्तितुमारेभे ॥६६॥

तिर्यक्कृत्योन्नमितनमित-स्फारवक्षोरुहस्फिक्
झंकुर्वद्भिः कनकवलयैर्धुन्वती पाणिपद्मे ।

---

उसके बाद, उस गोपी के नाचने का मान, जब समाप्त हो गया, तब वह, मण्डल के बीच से, अचानक निकलकर, उसके पीछे के स्थान में बैठकर, उसने जिस प्रकार विश्राम किया, उसका प्रकार वर्णन करते हैं, यथा—वह गोपी, कण्ठ, वीणासमूह, एवं 'शुषिर' (वंशी आदि), 'घनं' (झाँझ-मजीरा आदि), 'आनद्ध' (मृदङ्ग आदि) बाजाओं की एकता में लगी हुई, गाने-बजानेवालियों के पीछे की ओर स्थित होकर, अपनी सखी के कन्धेपर, अपनी शोभायमान भुजारूप लता को धरकर, सुन्दर 'ताम्बूल' (पान) की बीड़ी को खाती हुई, नूपुरों की डोरी टूट जानेपर, अपनी स्नेहमयी सेविकाओं के निकट, सेवार्थ चरण फैलाकर, तथा सेविकाओं के द्वारा, अपने-अपने अञ्चलों के द्वारा ही, चारों ओर से किये हुए वीजना से युक्त होकर, तथा लम्वे श्वासों के कारण हिलते हुए स्तनों से उपलक्षित होकर, विश्राम करने लग गयी ॥६५॥

**(भुवनेषु यत्सौरूप्यसारं श्रेष्ठसौन्दर्यं तस्यापि मध्ये मा शोभा यस्याः सा । रतेः कामपत्न्या अपि मदं नमयतीति तथा सा । इति हेतोर्ललितकरशाखानां वर्णितवैशिष्ट्यानां ज्येष्ठादीनां मधुरिमा यस्याः सा । कं सुखं रातः दत्तः इति ताभ्यां कराभ्यां सुखदाभ्यामित्यर्थः)** क्षणभर विश्राम करने के बाद, वह गोपी, गायन करनेवाली आदि देवियाँ, जब दुबारा दूसरे गीत के अवतरण का मिलान का आलाप-सम्बन्धी सौन्दर्य सम्पादन करने लग गयीं, तब उन्हीं के बीच में प्रविष्ट होकर, मनोहरता में 'ज्येष्ठा' (बड़ी) ही, 'ज्येष्ठा' (मध्यम अंगुली) कहलाती है; मदन के गर्व का 'तर्जन' (फटकारना) करनेवाली ही, 'तर्जनी'-नामक अंगुली कहलाती है; समस्त भुवनों में जो श्रेष्ठ सौन्दर्य, उस प्रकार के सौन्दर्य के मध्य में भी, जिसकी शोभा हो, वह 'मध्यमा' अंगुली कहलाती है; एवं 'रति', अर्थात् कामदेव की पत्नी के मद को भी, नीचा कर देनेवाली 'अनामिका' कहाती है; तथा केवल विचित्रता की निष्ठावाली 'कनिष्ठिका' अंगुली कहलाती है । इसी कारण वह गोपी, सुन्दर अंगुलियों की मधुरिमा से युक्त होकर सुखदायक अपने दोनों हाथों के द्वारा, गीत के पदों का भावार्थ दिखाकर, मानो कामदेव की मूर्तिमती पदार्थों की पंक्ति के समान उपस्थित होकर, तथा शिवजी के मन को भी नाचने की इच्छा में तत्पर बनाती हुई, पुनः नाचने के लिये आरम्भ करने लग गयी ॥६६॥

इस प्रकार सुन्दर दाँतोंवाली वही गोपी, 'आरोह' एवं 'अवरोह' के मार्ग के द्वारा, अपने विशालस्तन एवं 'स्फिक्' (चूतड़, नितम्ब) इन दोनों को टेढ़े करके, पुनः ऊँचे-नीचे करती हुई, एवं झङ्कार

तत्ता तत्थै तिकिडतिकिथै तालमुत्थापयन्ती
पर्यायेणोत्क्षिपति सुदती जानुनी दोर्लते च ॥६७॥

ऊर्ध्वोर्ध्वभ्रमिभिरुपर्युपर्युदीर्णै-,र्गौरिम्णां परिधिभिरुल्ललास गौरी ।
गायन्यादिक-नलिनीवनादिवोच्चै-,र्वात्याभिः किमपि धुता परागराजी ॥६८॥

तेजोवल्लीमिव तनुलतामन्तरिक्षे धुनाना
सेयं नाना-गतिमतितरां दुष्करां व्याततान ।
नेदं शिक्षा-प्रकटनमहो किन्तु लावण्यदेव्याः
पादावस्या भुवि न पततः केवलं हेलयैव ॥६९॥

किञ्च, विद्युद्वल्ली यदि चिरतरस्थेयसी निष्पयोदा
हस्तप्राप्या मृदुलमरुता तादृशं धूयमाना ।
तालोल्लास-ध्वननमुखरा जायते दैवयोगात्
तर्ह्येवाऽसौ नटनविदुषी सोपमत्वं बिभर्ति ॥७०॥

नर्तित्वैवं लघुलघुपदं दोलयन्ती नितान्तं
तालोपान्ते कुचभरधुरा दुर्वहं पूर्वकायम् ।

---

करते हुए, सुवर्णमय कङ्कणों के द्वारा, अपने दोनों करकमलों को कम्पित करती हुई, तथा तत्ता, तत्थै, तिकिड़, तिकिथै—इस प्रकार की तालों को उठाती हुई, अपने दोनों घुटनाओं को तथा दोनों भुजलताओं को, क्रम से ऊपर की ओर उठाती जाती थी ॥६७॥

तथा ऊपर से भी ऊपर की ओर घूमनेवाली, एवं ऊपर से भी ऊपर की ओर निकलनेवाली, गौर-रङ्ग की मण्डलियों के द्वारा, गौरवर्णवाली वह गोपी, उल्लसित हो उठी। उस समय वह गोपी, गाना-बजाना करनेवाली देवी आदिरूप कमलिनियों के वन से, मानो आँधियों के द्वारा, ऊपर की ओर कम्पित की हुई, पराग की पंक्ति ही है क्या ? इस प्रकार प्रतीत हो रही थी ॥६८॥

तथा तेजोमयी लता की तरह, अपनी शरीररूपी लता को, केवल आकाश में ही कम्पित करती हुई, वही यह गोपी, अतिशय दुष्कर, अनेक प्रकार की गतियों का विस्तार करने लग गयी। अहो ! यह केवल नृत्य की शिक्षा ही प्रगट करना नहीं है; किन्तु, लावण्य की अधिष्ठात्री-देवीस्वरूप, इस गोपी के चरण, केवल हेला के कारण ही, भूमिपर नहीं गिर पाते हैं ॥६९॥

किंच, नृत्य करने में परमपण्डिता, वही यह गोपी, उपमापूर्ण भाव को तभी धारण कर सकती है, अर्थात् इस गोपी को उपमा, तभी दी जा सकती है कि, यदि बिना ही मेघवाली एवं बहुत देरतक स्थिर रहनेवाली, कोई बिजली की लता हो, एवं हाथों के द्वारा ही, प्राप्त करने योग्य हो, तथा कोमल वायु के द्वारा उसी प्रकार से कम्पित की जा रही हो, और दैवयोग से यदि तत्ता, थैया इत्यादि तालों के उल्लासपूर्वक ध्वनन करने के कारण, शब्द करने लग जाय। तात्पर्य—वह गोपी, अनुपमेय थी ॥७०॥

इस प्रकार लघु-लघु पदों के भेद-प्रदर्शनपूर्वक, नृत्य करके, तालों की समाप्ति के निकट में, अपने

वात्यावर्तैरिव कमलिनी हन्त हा हन्त मध्ये
भुग्ना मा भूदिति परिजनैः सव्यथं सा शशङ्के ॥७१॥

एवं लघु-गुरु-प्लुत-द्रुत-द्रुतार्ध-द्रुतपादभेदेन तालसमं चरणकमलं चालयन्ती नटन-कौतुकाऽतुला तुलाकोटि-विवरवर-कनककलापनिकरेषु लघ्वादिक्रमेण निनदत्सु कदाचित् सर्वेषामेव, कदाचित् कियतामेव, कदाचिद् द्वित्राणामेव, कदाचिन्नैकस्यापि निनदो यथा भवति तथा नृत्यन्ती साधु साध्विति प्रीयमाणेन कृष्णेन राधया च परिरेभे, वियति वियति गर्वे सर्वेषामप्सरःसदसां स्वःसदां च विस्मयः स्मयवान् बभूव ॥७२॥

समस्तगोपीभिः सह श्रीकृष्णस्य पुनर्नर्तनम्

एवं प्रत्येकमेव नृत्यमालोक्य पुनः सकलाभिः कलाभिः परीतः सकलाभिरेव ताभिः सह प्रकीर्णनटनक्रममारभमाणः सरसतरतरङ्गितमानसो नृत्यति नर्तयति गायति गापयति स्मेत्यायामिनीं यामिनीं निमेषमात्रमिव यापयन् क्रीडति स्म । ततः प्रकीर्णकनृत्ये कदाचिदेकीभूय कदाचिन्मण्डलीभूय कदाचिदेकैकशः कदाचित् संभूय च नृत्यन्तीनां गायन्तीनां च तासां काचित् कृष्णेन समं गायति नृत्यति स्म च । ततः,—

---

स्तनों के भार को वहन करने के कारण, दुःखपूर्वक ढोने योग्य, अपनी काया के पूर्वभाग को, अतिशयरूप से ऊपर की ओर फेंकती हुई, वह गोपी, अपनी सेविकाओं की दृष्टि में खेदपूर्वक, इस प्रकार शङ्का का स्थान बनाई जा रही थी कि, हाय ! हाय !! आँधी के झकोराओं के द्वारा, कमलिनी की तरह, यह हमारी सखी, कहीं बीच में से टूट न जाय; अर्थात् वह, अतिशय कृशोदरी थी, अतएव, उसके सेवक-जन, व्यथापूर्वक ऐसी शङ्का कर रहे थे ॥७१॥

इस प्रकार लघु, गुरु, प्लुत, द्रुत, द्रुतार्ध, एवं द्रुतपाद के भेदपूर्वक, ताल के साथ चरणकमल को चलाती हुई, नृत्य के कौतुक में अतुलनीय, वह गोपी, अपने ही नूपुरों के श्रेष्ठ छिद्रों से युक्त, सुवर्णमय रोनाओं के समूह, जब लघु आदि के क्रम से बज रहे थे, उस समय कभी तो सभी रोनाओं का शब्द हो रहा था, कभी कुछ थोड़े-से ही का शब्द हो रहा था, कभी दो-तीन का ही शब्द हो रहा था, एवं कभी एक का भी शब्द जिस प्रकार नहीं हो रहा था, उस प्रकार से नृत्य करती हुई जब विद्यमान थी, तब "तुमने बहुत अच्छा नृत्य दिखाया, तुमने बहुत अच्छा नृत्य किया" इस प्रकार कहकर, प्रसन्न होनेवाले श्रीकृष्ण ने एवं श्रीराधिका ने, उस गोपी का यथेष्ट आलिङ्गन किया। तथा उस गोपी के नृत्य को देखकर, आकाश में स्थित, समस्त अप्सराओं की सभाओं का गर्व जब विनष्ट हो गया, तब स्वर्ग में रहने-वाले देवताओं का आश्चर्य भी, आश्चर्य से युक्त हो गया ॥७२॥

समस्त गोपियों के साथ श्रीकृष्ण का पुनः नृत्य

इस प्रकार प्रत्येक गोपी के ही नृत्य को देखकर, पुनः समस्त कलाओं से व्याप्त होकर, उन सभी गोपियाँ के साथ 'प्रकीर्ण' (फुटकर या मिलाजुला) नृत्य के क्रम का आरम्भ करते हुए, श्रीकृष्ण, अतिशय सरस तरङ्गों से युक्त मनवाले होकर, स्वयं नाचते थे, दूसरी गोपियों को नचाते थे, गाते थे, एवं गवाते थे। इस प्रकार ब्रह्मा की रात्रि के समान लम्बी रात्रि को भी, मानो निमेषमात्र में ही बिताते

सहनर्तनगानतत्परा, श्रमजालस्य-सुरस्य-विग्रहा ।
श्लथमानकुचांशुका हरेः, पृथुमंसं भुजया समग्रहीत् ।।७३।।

ततश्च, तमालस्य स्कन्धे श्लथपतितशाखेव पवन-
क्लमात् खिन्ना हैमी व्रततिरिव साऽशोभत भृशम् ।
वपुष्मत्या रत्या लसदलसभावोपहतया
परिष्वक्तो मूर्तः समघटत शृङ्गार इव सः ।।७४।।

काचित् कूजितकाञ्चिकिङ्किणिरणन्मञ्जीरमान्दोलता
हारेण श्रवणोत्पलेन ललिता चीनाऽञ्चलेनाऽपि च ।
कृष्णांसे कृतवामबाहुवलया लीलाविलासाऽऽलसं
गायन्ती नटति स्म तामनुनटन् कृष्णस्तदेवाऽऽजगौ ।।७५।।

कृष्णस्य पीतवसनाऽञ्चलमम्बुजाक्षी, वामेन पद्मललितेन करेण धृत्वा ।
शश्वत् प्रसर्पमपसर्पमपीहमाना, नृत्यन्त्यहो तमपि नर्तयति स्म काचित् ।।७६।।

---

हुए, क्रीडा करने लग जाते थे। उसके बाद, फुटकर नृत्य में, कभी अकेली होकर, कभी मण्डलीरूप से सम्मिलित होकर, एवं कभी-कभी एक-एक होकर, तथा कभी सभी सम्मिलित होकर, नाचनेवाली एवं गानेवाली उन गोपियों में से, पृथक् होकर कोई गोपी, श्रीकृष्ण के साथ गाती थी एवं नृत्य भी करती थी। उसके बाद, श्रीकृष्ण के साथ नाचने एवं गाने में लगी हुई जो गोपी थी, वह, जब श्रम से उत्पन्न हुए आलस्य के कारण, सुन्दर रस के योग्य शरीरवाली हो गयी, एवं उसकी चोली जब ढीली पड़ गयी, तब उसने अपनी भुजा के द्वारा, श्रीकृष्ण के विशाल कन्धे को ग्रहण कर लिया। यह ग्रहण करना भी, गिरने से निवारण करने के लिये ही था ।।७३।।

उसके बाद तो, श्रीकृष्ण के कन्धे का सहारा लेकर, खड़ी हुई वह गोपी, तमाल के कन्धेपर खिसलकर, गिरी हुई शाखावाली लता की तरह, एवं पवन के खेद से खिन्न हुई सुवर्णमयी लता की तरह, महान् सुशोभित हो गयी। तथा शोभायमान आलस्य के भाव से पीड़ित हुई उस गोपी के द्वारा आलिङ्गित हुए श्रीकृष्ण भी, उस समय स्थायी-भावरूपिणी मूर्तिमती रति के द्वारा, आलिङ्गित हुए मूर्तिमान् शृङ्गाररस की तरह सङ्घटित हो गये ।।७४।।

और कोई गोपी तो, अपनी करधनी की किङ्किणियों को बजाकर एवं बजते हुए नूपुरों से युक्त होकर, हिलते हुए हार के द्वारा, तथा कानों के कर्णफूलरूप कमल के द्वारा, तथा पतली चूनरी के द्वारा सुशोभित होकर, श्रीकृष्ण के कन्धे के ऊपर अपनी बायीं-भुजा के मण्डल को धरकर, लीला-विलासमय आलस्यपूर्वक गाती हुई, नृत्य कर रही थी। श्रीकृष्ण भी, उसके पीछे-पीछे नृत्य करते हुए, उसी के गायन को गाने लग गये ।।७५।।

एवं कमलनयनी कोई गोपी, कमल से भी सुन्दर अपने बायें-हाथ के द्वारा, श्रीकृष्ण के पीताम्बर के छोर को पकड़कर, निरन्तर ऐंचातानी भी करती हुई, अहो ! स्वयं नाचती हुई, उन श्रीकृष्ण को भी नचा रही थी ।।७६।।

काचित्तु, कृष्णप्रणीतमुरलीकलगानरीत्या, हेलावशेन लयतालसमं नटन्ती ।
लीलाकृतं स्खलनमस्य दृशाऽऽक्षिपन्ती, स्वं तालभङ्गमथ संवरयाम्बभूव ॥७७॥

काञ्चिद् वीणां मधुरमृदुलं वादयन्तीं सलीलं
गायं गायं हरिमतिमुदा सस्मयं नर्तयन्तीम् ।
नान्यैर्गम्यां गतिमथ चलन् कौतुकादेव वाद्य-
भ्रंशे संभालनबहुतर-व्यग्रचित्तां चकार ॥७८॥

श्लिष्यति काञ्चन चुम्बति, काञ्चन कस्याश्चनाऽधरं पिबति ।
नृत्यन्नेव हि कृष्णो, रमयाञ्चक्रे वधूरखिलाः ॥७९॥

आसीन्न सा तत्र ननर्त नो या, नृत्यं च तन्नो यदकृष्णदृष्टम् ।
कृष्णस्य दृष्टिश्च न सा न यस्या-,मेकैकशः श्लेषणचुम्बनादि ॥८०॥

ततश्च, मुक्तावलीमिव जुगुम्फ ललाटमूले, घर्माङ्कुरान् सहचरीव समस्तमङ्गम् ।
माध्वीकपीतिरिव साऽलसयाञ्चकार, श्रान्तिः कुरङ्गकदृशां श्रियमापुपोष ॥८१॥

---

और कोई गोपी, श्रीकृष्ण के द्वारा उठाये हुए मुरली के सुमधुर गान की रीति से 'हेला' (आमोद-प्रमोदमयी क्रीडा) के वशीभूत होकर, लय एवं ताल के साथ नृत्य करती हुई, श्रीकृष्ण के, 'लीला' से, अर्थात् कौतुक से स्वयं ही बुद्धिपूर्वक किये गये स्खलन को, अर्थात् ताल के भङ्ग को अपनी दृष्टि के द्वारा आक्षेप करती हुई, अपनी चतुराई से, अपने ताल-भङ्ग को भी, भली प्रकार छिपा रही थी ॥७७॥

उसी समय कोई गोपी, मधुरता एवं कोमलतापूर्वक वीणा को बजा रही थी, एवं लीलापूर्वक गाते-गाते, अत्यन्त हर्षपूर्वक एवं गर्वपूर्वक, श्रीकृष्ण को भी नचा रही थी। उसके बाद श्रीकृष्ण ने, दूसरों के द्वारा अगम्य गतिपर चलते हुए, वह गोपी, कौतुक से ही बाजे की ताल अस्तव्यस्त करने के विषय में, सँभालने में अत्यन्त व्यग्र चित्तवाली बना दी ॥७८॥

उस समय श्रीकृष्ण, किसी गोपी से आलिङ्गन कर रहे थे; किसी का चुम्बन कर रहे थे; एवं किसी का अधरपान कर रहे थे। इस प्रकार नृत्य करते-करते ही, समस्त गोपियों को रमण करा रहे थे ॥७९॥

उस रासमण्डल में ऐसी एक भी गोपी नहीं थी कि, जो नृत्य न कर रही हो; और वह नृत्य भी, ऐसा कोई भी नहीं था कि, जो श्रीकृष्ण ने न देखा हो; तथा श्रीकृष्ण की वह एक भी दृष्टि नहीं थी कि, जिसमें प्रत्येक गोपी का आलिङ्गन एवं चुम्बन आदि न हो। इस कथन से, यह भाव निकला कि, गोपियों की यूथेश्वरियों की सखी एवं उनके परिजनपर्यन्त सभी को, साङ्गोपाङ्ग रास की प्राप्ति हो गयी ॥८०॥

उसके बाद, रासलीला में नृत्य करने से उत्पन्न हुई 'श्रान्ति' (थकावट) ने, सहचरी-सखी की तरह, सभी गोपियों के ललाट के मूल में, पसीने की बिन्दुओं के अंकुरों को, मोतियों की पंक्तियों की तरह गूँथ दिया। और द्राक्षासव के पान करने की तरह, गोपियों के समस्त अङ्ग को उसी श्रान्ति ने,

ततः, दधाना दोर्युग्मं भुजशिरसि पार्श्वे विलसतो
हरेर्लीलाऽऽलस्यादकृत तनुवल्लीविवलनाम् ।
ध्रुवं सौभाग्यानां भरमसहमानेव कतमा
क्षणं विश्रामाय व्यधित दयितस्योपरि वधूः ॥८२॥

तत्र तत्रपे न कापि कापिशायनमत्तेव तेवमाना मानाधिक्यवती ललितलावण्याऽऽश्रमेण श्रमेण विलुलिता कृष्णेन भुजशिरसि रसिकभावेन विन्यस्तं न्यस्तं रत्नदण्डमिव भुजदण्डं लसत्परिमल-मलयजरसाऽऽलिप्तमहो महोत्पलसौरभरभसं स्वभावतो भावतोष-तरङ्गेण रङ्गेण समाघ्राय तदनुलोमलोमहर्षोत्कर्षोत्कमनाश्चुम्बनेनोपभुक्तवती ॥८३॥

कृष्णोऽपि कस्याश्चन सालस्य-लास्यलावण्य-चलन्मणिकुण्डलताण्डवप्रतिकृतिकृतिकृतिनि गण्डे श्रमजनिताऽऽलस्यलस्यमानतया गण्डं निधाय वर्तमानाया मानायामवत्या वदन-

---

आलस्य से युक्त बना दिया। इस प्रकार उस श्रान्ति ने, मृगनयनी सभी गोपियों की शोभा परिपुष्ट कर दी ॥८१॥

उसके बाद, अपने निकट ही रासविलास करते हुए, श्रीकृष्ण के एक ही कन्धे के ऊपर, अपनी दोनों भुजाओं को धारण करती हुई, किसी गोपी ने, लीलामय आलस्य के कारण, अपने शरीररूपी लता का जो मोटन किया, अर्थात् श्रीकृष्ण के कन्धे का सहारा लेकर, जो अँगड़ाई तोड़ी, उससे यह बात निश्चितरूप से प्रतीत हो गयी कि, मानो कोई गोपवधू, अपने लोकोत्तर सौभाग्यों के भार को, न सहती हुई-सी, क्षणभर विश्राम लेने के लिये, उस भार को, अपने प्रियतम के ऊपर ही धारण कर चुकी थी ॥८२॥

उस रासमण्डल में, कोई गोपी ऐसी थी कि, वह 'कापिशायन' (मधु या मद्य) से मत्त हुई की तरह, लज्जा नहीं कर रही थी। **(तेवमाना क्रीडन्ती 'तेवृ देवने')** अतएव, श्रीकृष्ण के साथ निःशङ्क क्रीडा कर रही थी। अतएव, अधिक मानवती हो रही थी। अतएव, क्रीडा की अधिकता से उठे हुए परिश्रम से, वह, विशेष शिथिल हो रही थी। वह परिश्रम भी, मनोहर सुन्दरता का आश्रमस्वरूप ही था। श्रीकृष्ण ने उसी गोपी के कन्धे के ऊपर, अपना भुजदण्ड धरोहर में धरे हुए रत्नमय दण्ड की तरह, रसिकभाव से धर दिया था। वह भुजदण्ड, शोभायमान एवं मनोहर सुगन्धवाले चन्दनके रस से पुता हुआ था, तथा महान् विशिष्ट कमल की सुगन्धि के वेग से युक्त था। उसी भुजदण्ड को, वह गोपी, स्वभाव से एवं भाव की सन्तोषमयी तरङ्ग के राग-रङ्गपूर्वक भली प्रकार सूँघकर, उसी के अनुकूल उत्पन्न हुए रोमाञ्चों के उत्कर्ष से उत्कण्ठा से युक्त मनवाली होकर, चुम्बन के द्वारा भी, अपने उपभोग में लाने लग गयी ॥८३॥

उस समय श्रीकृष्ण ने भी, किसी गोपी के असमोर्ध्व मुखचन्द्र को देखकर, उसकी टोड़ी को ऊपर की ओर उठाकर, उसके अधर में अपना 'ताम्बूलचर्वित' (पीक) वितरण कर दिया। क्योंकि, वह गोपी, उस समय अपने कपोल को श्रम से उत्पन्न आलस्य की शोभा से युक्त होकर, श्रीकृष्ण के कपोल के

चन्द्रमसमसमोर्ध्वमालोक्य चिबुकमुन्नमय्य मधुमधुरिमधरेऽधरे ताम्बूलचर्वितं वितन्द्रचन्द्राननो वितताार ॥८४॥

काचन सौभगभगवत्तापरिमलानटन्ती नटन्ती गायन्ती श्रान्ताऽश्रान्ताऽभिरामा रामा—

दीर्घोच्छ्वास-प्रचलसिचये हारहिल्लोललीलां
हेलां बिभ्रत्युरसि कुचयोः कृष्णपाणिं न्यधत्त ।
तावप्येकाम्बुरुहपिहित-स्वर्णकुम्भाविवास्ताम्
अत्यासक्तेः फलमिदमहो यन्न पार्थक्यमेति ॥८५॥

एवं तासां श्रमजलकण-विलग्न-कर्णोत्पलानां
मान्द्यं याते कुवलयदृशां नृत्यवेगे क्रमेण ।
तूष्णीकत्वं ययुरथ मणीकिङ्किणी-नूपुराद्या
मन्ये तेषामपि समजनि श्रेयसी श्रान्तिबाधा ॥८६॥

---

ऊपर धरकर विद्यमान थी, अतएव वह, मान की अधिकता से युक्त हो रही थी। (**गण्डे कीदृशे, आलस्य-लास्ययोर्लावण्येन सहिते चलन्ती ये मणिकुण्डले तयोस्ताण्डवस्य प्रतिकृतेः प्रतिमायाः कृतौ निर्माणे कृतिनिनिपुणे**) श्रीकृष्ण का कपोलस्थल भी, आलस्य एवं नृत्य के सौन्दर्य के सहित, हिलते हुए मणिमय कुण्डलों के नृत्य की प्रतिमा के निर्माण करने में परमनिपुण था, अर्थात् उसमें मणिमय कुण्डल, दर्पण की तरह प्रतिबिम्बित हो रहे थे। उस गोपी का अधर भी, उस समय मधुकी-सी मधुरिमा धारण कर रहा था। तथा श्रीकृष्ण का मुख भी, परिपूर्ण-चन्द्रमा के समान था ॥८४॥

(**काचन सौभगमेव भगवत्ता ऐश्वर्यं तस्याः परिमलान् विख्यातीः अटन्ती प्राप्नुवन्ती**) कोई गोपाङ्गना तो, अपने लोकोत्तर सौभाग्यरूप भगवत्ता, अर्थात् ऐश्वर्य के परिमलों को, अर्थात् विख्यातियों को प्राप्त करती हुई नाचती हुई, गाती हुई, श्रान्त होकर भी, अपार सुन्दरता से युक्त हो रही थी। एवं वह, अपने वक्षःस्थलपर पुष्पों के हारों के झूलने की लीला की हेला को धारण कर रही थी; उस समय उसके वक्षःस्थल का वस्त्र, लम्बे श्वासों से विशेष हिल रहा था। ऐसी स्थिति में उसने, श्रीकृष्ण के एक ही हाथ को, अपने दोनों स्तनों के ऊपर धारण कर लिया। उस समय वे दोनों स्तन भी, एक ही कमल के द्वारा, ढके हुए सुवर्णमय दो-कलशों के समान हो रहे थे। अहो! अतिशय निकटता का यही फल है, जो कि पृथक्ता को प्राप्त नहीं होता है ॥८५॥

इस प्रकार नृत्य करते-करते, कमलनयनी उन गोपियों के कानों के कर्ण-फूलरूप कमल, पसीने की बूंदों के द्वारा, गीले हो गये, एवं उनके नृत्य का वेग भी, क्रमशः जब मन्द हो गया, तब उनकी मणिमयी किङ्किणी तथा नूपुर आदि भी चुप हो गये। इससे मैं तो यह मानता हूँ कि, मानो विशेष नृत्य करने से, उन किङ्किणी, नूपुर आदिकों को भी, 'श्रेयसी' (अत्यधिक) थकावट की बाधा उत्पन्न हो गयी थी ॥८६॥

तथापि तेषां मन्दमन्द-कलकोमल-झङ्कार-काकलिकया सविभ्रम-भ्रमणेन गानेन च सचमत्कारं काश्चन कृष्णेन समं ननृतुः ॥८७॥

आयामवती यामवती सा वरं व्यरंसीत्, न पुनरासां रासाऽन्तरङ्ग-तरङ्गलीला इति स्थिते—

आश्लेषाऽधरपान-चुम्बनरसाऽऽलापस्मिताऽऽलोकनै-
रासां रासविलासकौतुकजुषां यूथैः सयूथाधिपैः ।
स्वच्छायावलिभिः स्वचेष्टितकलानैपुण्यभाग्भिर्यथा
बालः श्रीरमणोत्तमोऽप्यरमत प्रेम्णा स मुग्धो हरिः ॥८८॥

कृष्णाऽङ्गसङ्गसुखमग्नधियस्तदिच्छा-,स्रोतोनिवेशित-तनूलतिका मृगाक्ष्यः ।
नैवाऽम्बराणि कुचकञ्चुलिकाश्च केश-,पाशांश्च हन्त विविदुः स्खलितानि तानि ॥८९॥

एवं विहरतो हरतो निखिलभुवनवनजाक्षीणां मनांसि तस्य निखिलसौभगवतो भगवतो व्रजराजपुत्रस्य विक्रीडितमीडितमीश्वरैरपि समालोक्य दिवि दिविषद्वध्वो मुमुहु-

---

तथापि कुछ गोपियाँ,उन किङ्किणी तथा नूपुर आदियों के धीरे-धीरे सुमधुर एवं कोमल झङ्कार-रूप सूक्ष्म ध्वनि के द्वारा, विलासपूर्वक भ्रमण करने से तथा गाने से, चमत्कारपूर्वक श्रीकृष्ण के साथ नृत्य करने लग गयीं ॥८७॥

ब्रह्मा की रात्रि के समान लम्बी-चौड़ी वह रात्रि, भले ही समाप्त हो गयी; किन्तु, इन सब गोपियों की रासलीला की अन्तरङ्ग-तरङ्गों की लीला, समाप्त नहीं हो पायी । ऐसी स्थिति में, आलिङ्गन, अधरपान, चुम्बन, रसमय-वार्तालाप, मन्द-मुसकानपूर्वक देखना इत्यादि के द्वारा, रासविलास के कौतुक का सेवन करनेवाली, उन गोपियों के यूथ के अधिपति, समस्त यूथों के साथ, 'श्रीरमणोत्तम', अर्थात् श्रीपति-नारायण के भी अंशीस्वरूप, सर्वेश्वर श्रीकृष्ण, गोपियों के प्रेम से विमुग्ध होकर, उस प्रकार 'रमण' (क्रीडा) कर रहे थे कि, जिस प्रकार छोटा-सा बालक, अपनी ही चेष्टा की कलाओं की चतुराई का सेवन करनेवाली, अपनी ही छाया की श्रेणियों के साथ क्रीडा करता है । [यहाँपर समझने योग्य एक बात यह है कि, ये समस्त गोपियाँ, श्रीकृष्ण की स्वरूपभुत शक्तिस्वरूपा हैं, इस बात का निरूपण इस स्तवक के अन्त में कहे जानेवाले, "**आनन्दिनीभिः समं स्वाभिः शक्तिभिः**" (२०।१२८) इसी वाक्य से किया जायगा, तो भी, उन गोपियों की, अपनी छायास्वरूप कहकर, जो उपमा दी है, वह तो "**रेमे रमेशो व्रजसुन्दरीभिर्यथाऽर्भकः स्वप्रतिबिम्बविभ्रमः**" (भा० १०।३३।१७) श्रीमद्भागवत के मूलवाक्य के अनुरोध से ही है] ॥८८॥

अतएव, उन गोपियों के साथ, इस प्रकार का प्रेम-सुखमय जो समस्त विलास था, वह भी श्रीकृष्ण की इच्छामय ही था । इसी भाव को बताते हुए कहते हैं कि, उस समय मृगनयनी वे गोपियाँ, श्रीकृष्ण के अङ्ग-सङ्गरूप सुख में निमग्न बुद्धिवाली होकर, एवं श्रीकृष्ण की इच्छारूप स्रोत में अपने-अपने शरीररूप लताओं को निवेशित करके, अहह ! अपने वस्त्रों को, अपनी चोलियों को, अपने केशपाशों को, तथा उस प्रकार के स्खलित होने आदिकों को किंचिद् भी नहीं जान पायीं ॥८९॥

इस प्रकार आनन्दमय विहार करनेवाले, एवं समस्त भुवनों की कमलनयनी स्त्रियों के मनों का

मुहुरहो रहो निरुपम-तदधिकरणक-रणरणक-पराहतधियः समनोरथाऽवताराणां ताराणां ततयश्च हरि हरि हरिणाङ्कोऽपि रासारम्भमारभ्य गति-वैक्लव्येन निष्पन्द एवाऽभवदत एवोचितमायामिनी यामिनीति ॥९०॥

ततश्च, यावत्यो या मदनमदतः सुभ्रुवो रागवत्यः
श्रीकृष्णेन स्वयमपि तथा तावता रागिणैव ।
सम्पूर्णार्थाः प्रतिजनमहो कारयामासिरे ता
मर्यादा हि प्रणयरहसां सैव सन्नायकस्य ॥९१॥

श्रान्तानां रमणकलाभिरङ्गनानां, स्वेदाम्भः स्मितसुभगान्मुखेन्दुबिम्बात् ।
प्रेमार्द्रः करकमलेन कोमलेन, प्रत्येकं हरिरपसारयाञ्चकार ॥९२॥

स्पर्शेन पाणिकमलस्य पुनः प्रकामं, स्विद्यत्सु वक्त्रकमलेषु मृगेक्षणानाम् ।
स्वेदाऽपनोदकुशलो यदि नैष आसीत्, ता एव चेलशकलैर्ममृजुर्मुखानि ॥९३॥

---

अपहरण करनेवाले, निखिल सौभाग्यवाले, तथा षडैश्वर्य परिपूर्ण एवं व्रजराज-श्रीनन्द के पुत्र, स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण की जो विविध क्रीडा है, वह, ब्रह्मा एवं शिव आदि देवताओं के द्वारा भी प्रशंसित है। अतः लोकोत्तर, उस रासलीला को देखकर, आकाश में विद्यमान देवाङ्गनाएँ भी, बारंबार विमोहित हो गयीं। अहो! आश्चर्य की बात तो यह हुई कि, गुप्तरूप से प्रगट हुए मनोरथों से युक्त ताराओं की पंक्तियाँ भी, अनुपम, उस रासलीला के 'अधिकरणक' (आधार) में, कामसम्बन्धिनी चिन्ता से परास्त-बुद्धिवाली होकर, विमुग्ध हो गयीं। अहो हो! रासलीला के आरम्भ से लेकर, गति की विकलता के कारण, चन्द्रमा भी निश्चल ही हो गया था। अतएव "रासलीलावाली वह रात्रि, अतिशय दीर्घतावाली हो गयी", यह बात उचित ही है ॥९०॥

उस रासमण्डल में सुन्दर भौंवाली जितनी एवं जो भी गोपियाँ, मदनमद से अनुराग युक्त थीं, श्रीकृष्ण ने स्वयं भी, उसी प्रकार के उतनी ही मात्रावाले अनुरागी होकर, वे प्रत्येक ही गोपियाँ, हर्षपूर्वक पूर्ण-मनोरथवाली बना दीं। क्योंकि, श्रेष्ठ नायक के प्रेममय रहस्यों की मर्यादा, वही, अर्थात् उसी प्रकार की प्रसिद्ध है ॥९१॥

उस समय रमण की अनेक प्रकार की कलाओं के द्वारा, सभी गोपाङ्गनाएँ थक गयी थीं। अतः, प्रेम से स्निग्ध हुए श्रीकृष्ण ने, मन्दमुसकान से सुन्दर, प्रत्येक गोपी के मुखरूप चन्द्रबिम्ब से पसीने का जल, परमकोमल अपने करकमल के द्वारा, दूर कर दिया ॥९२॥

श्रीकृष्ण के करकमल के स्पर्श से उत्पन्न हुए हर्ष के कारण, मृगनयनी उन गोपियों के मुखकमल, दुबारा फिर भी हर्षमय पसीने से जब युक्त हो गये, तब उस प्रकार के पसीने को दूर करने में परमकुशल, ये श्रीकृष्ण, अर्थात् अनन्त रूप धारण करके, गोपियों के मुख का मार्जन करने में परमनिपुण, ये श्रीकृष्ण नहीं होते तो, तात्पर्य—प्रत्येक गोपी का मुख, नहीं पोंछते तो, वे गोपियाँ ही, अपने-अपने रूमालों के द्वारा, अपने-अपने मुखों का मार्जन करतीं। तात्पर्य—श्रीवृन्दावनविहारी की अभूतपूर्व नायक की नायकता की, यही लोकोत्तर निपुणता थी ॥९३॥

**लावण्यसार-सरसानि विलास-लास्य-,वैदग्ध्यमुग्धमधुराणि तदीहितानि ।**
**कारुण्यमात्रपिशुनानि जगुः सुगीत-,बन्धेन ता निजनिजप्रतिभाकृतेन ।।९४।।**

**निर्मल-जलक्रीडा**

**एवं श्रमहतीरतिमहती रतिकला-कलापजनिता नितान्ताऽऽलस्यद-स्यदभाजः सलिल-लीलया लयाऽवाप्तिविरताः कारयितुं ताभिः क्षिप्र-मदाभिः प्रमदाभिः समं समन्ततो मृदु मधुरं मधुरञ्जिभिर्मधुकरगाथकैः सह गायन्तीर्भिविमलकुमुदकमला कमलाकरबन्धुनन्दिनीधारा धाराधरमहसा महसानन्देन तेन चिरपुलिनखेलाविलसत्करेणुभिः करेणुभिः सह मदकल-कलभेनेव समवजगाहे ।।९५।।**

**ततश्च, वक्त्रैरम्भोरुह-वरवनं दोर्लताभिर्मृणाली-**
**श्रेणिर्वक्षोरुह-कलशकैश्चक्रनाम्नां समाजः ।**

---

उस समय वे सभी गोपियाँ, परमप्रसन्न होकर, अपनी-अपनी 'प्रतिभा' (नये-नये अर्थमय भावों का प्रादुर्भाव करनेवाली बुद्धि) के द्वारा बनाये हुए सुन्दर गीतमय निबन्ध के द्वारा, श्रीकृष्णसम्बन्धी लीलाओं के गीतों का ही गायन करने लग गयीं। वे सभी गीत, लावण्य के सार से सरस थे, विलासमय नृत्य के चातुर्य से मुग्ध एवं मधुर थे, तथा श्रीकृष्ण की अहैतुकी करुणा के भावमात्र के सूचक थे ।।९४।।

**निर्मल-जलक्रीडा**

इस प्रकार उस रासलीला में, अनेक प्रकार की रतिकलाओं के 'कलाप' (समूह) से उत्पन्न हुई अत्यन्त विशाल श्रम की बाधाओं को, जलक्रीडा के द्वारा, लय की प्राप्ति से, समाप्त कराने के लिये, वे श्रीकृष्ण, उन गोपियों के साथ, सूर्यपुत्री श्रीयमुना की धारा में, भली प्रकार गोता लगाने लग गये। वे श्रम की बाधाएँ भी, (**नितान्तमालस्यं ददाति यः स्यदो वेगस्तं भजन्ति धारयन्ति तथा ताः। धारा कीदृशी, विमलानि कुमुदानि यस्मिंस्तथाभूतं कमलं जलं यस्यां सा ।- धाराधरमहसा मेघरुचिना कृष्णेन, महे उत्सवे सानन्देन, चिरं पुलिनखेलाभिर्विलसन्तः के मस्तके रेणवो यासां ताभिः**) महान् आलस्य को देनेवाले वेग को धारण कर रही थीं। वे गोपप्रमदा भी, श्रीकृष्ण के सङ्ग से शीघ्र ही उत्पन्न होनेवाले मद से युक्त थीं। एवं वे गोपियाँ, मधु का अनुरञ्जन करनेवाले मधुकररूप गवैयाओं के साथ, श्रीकृष्ण के चारों ओर मृदु-मधुर गायन करती जा रही थीं। यमुना की वह धारा भी, निर्मल 'कुमुद'-नामक पुष्पों से युक्त जल से परिपूर्ण थी। कमलों को विकसित करने के कारण, 'कमलाकरबन्धु'-नाम सूर्य का है, उसकी 'नन्दिनी' (पुत्री) श्रीयमुनाजी हैं, उसकी धारा, पूर्वोक्त प्रकार की थी। श्रीकृष्ण के शरीर का तेज भी, सजल-मेघ के समान श्याम था, एवं वे, उस समय रासलीलारूप महोत्सव में आनन्द से युक्त हो रहे थे। तथा वे गोपियाँ भी, उस समय बहुत देरतक पुलिन में क्रीडा करने से, मस्तकों के ऊपर शोभायमान रेणुओं से युक्त हो रही थीं। उन सभी गोपियों के सहित, यमुना की धारा में प्रविष्ट हुए श्रीकृष्ण, अनेक हथिनियों के सहित, धारा में प्रविष्ट हुए मदमत्त हाथी के बच्चे की तरह शोभा पा रहे थे ।।९५।।

उसके बाद 'भास्वत्कन्या' (सूर्यपुत्री) यमुना के जल में, आलस्यपूर्वक प्रवेश करती हुई उन गोपियों ने, अपने मुखारविन्दों के द्वारा, यमुनाजी में खिले हुए कमलों के श्रेष्ठ वन को जीत लिया; एवं

गत्या हंसीततिरतितरां हन्त जिग्ये वधूभि-
र्भास्वत्कन्या-सलिलमलसं लम्बमानाभिराभिः ॥९६॥

वक्त्रैः स्वर्णसरोजमण्डलमयं नीरोपरिष्टान्नभो
वक्षोजैर्मदचक्रवाकमिथुनश्रेणीजुषो वीचयः ।
दोर्भिश्चारुमृणालवल्लिवलिता आपस्तदासन् वधू-
वृन्दे गच्छति चित्रभानुदुहितुस्तत्कुक्षिदघ्नं पयः ॥९७॥

ततश्च, लब्ध्वा तासां तनुपरिमलान् पद्मिनीः प्रोज्झ्य भृङ्गै-
रभ्युद्यातैस्तरणितनयैवाऽऽदरादुज्जगाम ।
हंसैस्तुल्योड्डुयनचपलैश्चामरत्वं प्रयातैः
श्रान्ताः सर्वाः प्रणयरभसाद् वीजयामास सैव ॥९८॥

भृङ्गैस्तासामुपरि परितो मण्डलीभूय सद्भि-
स्तत्पर्यन्तेष्वपि दिविषदां पुष्पवर्षैः पतद्भिः ।
नीलं वाताऽवधुतमभितः सारिमुक्तावलीकं
शोभाहेतोरतनुत किमु व्योमलक्ष्मीर्वितानम् ॥९९॥

---

अपनी भुजारूप लताओं के द्वारा, कमलनालों की श्रेणी को जीत लिया; एवं अपने स्तनरूप कलशों की शोभा के द्वारा, चकवा-चकवी के 'समाज' (समूह) को जीत लिया; तथा अपनी 'गति' (चाल) के द्वारा, हंसों की स्त्रियों की श्रेणी, विशेष करके हर्षपूर्वक ही जीत ली ॥९६॥

तथा वह गोपीवृन्द, 'चित्रभानुदुहिता' (सूर्यपुत्री) यमुना के कुक्षि-प्रमाणवाले जले में जब प्रविष्ट हो गया, तब यमुनाजल के ऊपर का सम्पूर्ण आकाश, उस गोपीवृन्द के मुखारविन्दों के द्वारा, सुवर्णमय कमलों के मण्डलमय बन गया था; एवं यमुना की तरङ्गें, उस गोपीवृन्द के स्तनों के द्वारा, मानो मदमत्त चकवा-चकवी के जोड़े की श्रेणियों का सेवन करनेवाली बन गयीं; तथा यमुना के समस्त जल, उस गोपीवृन्द की भुजाओं के द्वारा, मानो सुन्दर मृणाल की लताओं से युक्त ही हो गये थे ॥९७॥

उसके बाद, उन गोपियों के शरीरों की जनमनोहर सुगन्धों को प्राप्त करके, भृङ्गगण, कमलिनियों को छोड़कर, उन गोपियों की ओर ही दौड़ पड़े। गोपियों की ओर आते हुए, भ्रमरों के समूह से, ऐसा प्रतीत हो रहा था, मानो श्यामवर्णवाली 'तरणितनया' (सूर्यपुत्री) यमुना ही, आदरपूर्वक उन गोपियों के अगवानी आ रही हो। तथा गोपियों को देखकर, एकसाथ उड़ने के कारण चञ्चल होकर, गोपियों के ऊपर उड़ते हुए हंस भी, उस समय चँवर के भाव को प्राप्त हो गये थे। उस समय चँवर के भाव को प्राप्त हुए, अर्थात् गोपियों के ऊपर चँवर बने हुए हँसों के द्वारा, मानो वह यमुना ही, प्रेम के वेग से, रासक्रीडा से थकी हुई, उन सब गोपियों का बीजना ही कर रही थी ॥९८॥

उस समय, उन गोपियों के ऊपर भ्रमरगण, चारों ओर मण्डलाकार बनकर विद्यमान थे, ए उन भ्रमरों के अगल-बगल में चारों ओर, देवताओं के द्वारा पुष्पों की वर्षाएँ पड़ रही थीं। इन दोन बातों को देखकर, यह प्रतीति हो रही थी कि, मानो आकाश की शोभारूप देवी ने, उस समय की शोभा

ततश्च, अन्योन्याऽऽत्तैः करसरसिजैस्ताडयन्तीषु तोयं
मध्ये कृत्वा दयितमभितो मण्डलत्वं गतासु ।
तासूद्भूतास्तरणिदुहितु रोमहर्षा इव श्री-
कृष्णस्योरः-परिसरमयुस्तोकतुङ्गास्तरङ्गाः ॥१००॥
अन्योन्यग्रथिताङ्गुलीकलिकयोः कृत्वाम्बुपाण्योः समा-
पीड्योच्चैर्जलयन्त्रवत् करभयोः प्रान्तेन निक्षिप्यता ।
धाराभिर्मुहुरायताभिरबला-वृन्देन सिक्तो हरि-
र्मन्ये मन्मथवारुणास्त्रमहसा मूर्तेन विद्धो बभौ ॥१०१॥
ततश्च, निःसंहारं तदिदमतनोर्वारुणास्त्रं विदित्वा
शक्तोऽप्यस्य प्रतिकृतिविधौ लीलया वारिमग्नः ।
नीवीदाम्नां हरणकुतुकी तद्धृतिव्यग्रहस्तं
भग्नाः सर्वाः पुनरतितरामेक एवाऽऽसिषेच ॥१०२॥

---

लिये, गोपियों के ऊपर एक विचित्र चँदोवा ही तान दिया है क्या ? वह चँदोवा, श्यामवर्ण के भ्रमरों के कारण, बीच में तो श्यामवर्णवाला दीख रहा था, एवं हिलते हुए भ्रमरों की पङ्खों से, मानो वायु के द्वारा कम्पित-सा हो रहा था, तथा चारों ओर गिरते हुए सफेद पुष्पों के द्वारा, मानो चारों ओर चलते हुए मोतीरूप 'वलीक' (पटलप्रान्त) से युक्त था । तात्पर्य—चारों ओर हिलती हुई मोतियों की झल्लर से ही युक्त प्रतीत हो रहा था ॥९९॥

और उसके बाद वे गोपियाँ, आपस में ग्रहण किये हुए अपने करकमलों के द्वारा, जब जल का ताड़न कर रही थीं, एवं अपने प्रियतम को बीच में स्थापित करके, जब चारों ओर गोलाकार मण्डलरूप में उपस्थित हो गयीं, तब उनके प्रवेश करने से उत्पन्न हुए, कुछ थोड़े-थोड़े ऊँचे तरङ्ग, ऐसे प्रतीत हो रहे थे, मानो यमुना के रोमाञ्च ही, इन तरङ्गों के रूप में प्रगट होकर, श्रीकृष्ण के वक्षःस्थल के निकटवर्ती स्थान में पहुँच रहे हैं ॥१००॥

जिनकी अंगुलीरूप कलियाँ, आपस में गुथी हुई हों, उस प्रकार के अपने-अपने दोनों हाथों में जल भरकर के, अच्छी प्रकार भींच करके, अपने दोनों 'करभों के' प्रान्त से, अर्थात् हाथ की कलाई से कनिष्ठिका अंगुलीपर्यन्तवाले बाहरी माँसलभाग से, पिचकारी की तरह फेंके हुए जल की लम्बी-लम्बी धाराओं के द्वारा, उस गोपीवृन्द के द्वारा बारंबार सींचे गये, वे श्रीकृष्ण, ऐसे मालूम पड़ते थे कि, मानो कामदेव के मूर्तिमान् वारुणास्त्र के तेज से विद्ध होकर शोभा पा रहे हों । (**"मणिबन्धादाकनिष्ठं करस्य करभो बहिः" इत्यमरः**) ॥१०१॥

तदनन्तर श्रीकृष्ण, गोपियों के द्वारा हाथों की पिचकारियों से फैंके हुए जल को, कामदेव के अनिवार्य वारुणास्त्र को समझकर, इसके प्रतीकार करने की विधि में समर्थ होकर भी लीलापूर्वक जल में ही निमग्न हो गये । और जल में डुबकी लगाकर ही, उन गोपियों की साड़ी, धोती आदि के बाँधने की डोरियों के अपहरण करने के कौतुकी बन गये । उसके बाद अपनी-अपनी साड़ी के बाँधने की डोरी को धारण करने में व्यग्र हाथवाली होकर, इधर-उधर दौड़ती हुई सभी गोपियों को, पुनः अकेले ही, विशेष करके सींचने लग गये ॥१०२॥

ततश्च, प्रत्येकं ताः सपदि पयसो द्वन्द्वयुद्धेन जित्वा
कृष्णेनाऽस्मिन् पणितमखिलं हारमाकृष्य नीतम् ।
पृष्ठे याता लघुलघुतरां पीडयित्वाऽस्य बाहू
राधा सर्वं यदि हृतवती तामधावत् तदाऽसौ ॥१०३॥

आचिन्वानां कमलममलं क्वापि गाधेऽपि नीरे
गम्भीरत्वाऽभिनयचकितां शङ्कया पङ्किलाक्षीम् ।
दोर्भ्यां वक्षोभुवि सुनिविडाऽऽपीडमुत्थाप्यमानां
कान्तेनैनां सरसकुतुकं ताः समीक्षाम्बभूवुः ॥१०४॥

ततश्च कदाचन— राधादेव्या चपलशफरीघट्टनाशङ्कितास्या
कण्ठग्राहं भयचकितया गाढमाश्लिष्यमाणः ।
प्रत्याश्लिष्यन्ननुपधि मुहुः श्लाघमानः शफर्याः
तत्सौहृद्यं हरिरतितरां सिष्मिये मोदमानः ॥१०५॥

एवं च कदाचन— पद्मैः पद्मैः स्वयमवचितैस्तन्मृणालैर्मृणालै-
र्लीलायुद्धं यदजनि मिथस्तत्र योषिन्मणीनाम् ।

---

उसके बाद श्रीकृष्ण ने, जल के द्वन्द्व-युद्धद्वारा, उन प्रत्येक गोपियों को जीतकर, इस द्वन्द्व-युद्ध में दावँपर लगाये हुए, गोपियों के समस्त हारों को खींचकर, अपनी बगल में रख लिया। किन्तु, उनके पीछे की ओर से, अतिशय धीरे-धीरे आती हुई राधिका ने, इन श्रीकृष्ण की दोनों भुजाओं को, गुलगुली के द्वारा पीडित करके, बगल ढीली पड़ते ही, वे सभी हार, जब हर लिये, तब वे श्रीकृष्ण, उन राधिका के पीछे दौड़ पड़े ॥१०३॥

उसके बाद राधिका, कहींपर थोड़े-से जल में भी, जब निर्मल कमलों को चुन रही थीं; किन्तु, गंभीर जल का अभिनय दिखाकर चकित हो रही थीं, तथा अपने को पकड़ने के लिये, पीछे से दौड़ते हुए श्रीकृष्ण को देखकर, शङ्का से व्याकुल नेत्रोंवाली हो रही थीं। उसी समय, प्रियतम श्रीकृष्ण के द्वारा, दोनों भुजाओं से वक्षःस्थल के निकट अच्छी प्रकार से पकड़कर उठाई जानेवाली राधिका को, वे सभी गोपियाँ, सरस कौतुकपूर्वक देखने लग गयीं ॥१०४॥

उसके बाद कभी-कभी, अर्थात् श्रीकृष्ण के द्वारा राधिका का आकर्षण एवं आलिङ्गन आदि का निर्वाह हो जाने के बाद, दोनों का ही चलना, जब समञ्जसतापूर्वक हो गया, तब चञ्चल मछली की फरफराहट की आशङ्का से, शङ्कित नेत्रोंवाली, एवं भय से चकित होनेवाली श्रीराधिकादेवी के द्वारा, गाढ़े आलिङ्गन को प्राप्त हुए श्रीकृष्ण, राधिका का प्रत्यालिङ्गन करते-करते, उस मछली की निष्कपट मित्रता की प्रशंसा करते हुए, मन-मन में प्रसन्न होते हुए, अतिशय मुसकाने लग गये ॥१०५॥

इसी प्रकार कभी स्वयं ही चुने हुए कमलों, कमलों के द्वारा तथा उन कमलों के मृणालों, मृणालों के द्वारा, स्त्रियों में रत्नरूप उन समस्त गोपियों का परस्पर में लीलामय युद्ध, जो वहाँपर प्रारम्भ

तासां तस्मिन्नजनि कुतुकं पश्यतस्तत्प्रमोदात्
कृष्णस्यैव प्रहरणवशेनेव रुग्णं मनोऽभूत् ॥१०६॥

कदाचन— कृष्णे कर्षति कोकयुग्ममबला दोर्भ्यां व्यधुः स्वस्तिकं
कण्ठे चारुमृणालमर्पयति ताश्चक्रुर्भुजान् भङ्गुरान् ।
पद्मं जिघ्रति पाणिभिः पिदधिरे वक्त्रं जलक्रीडने
ताभिस्तस्य बभूव सौरतरसः कोऽपीङ्गितैरिङ्गितैः ॥१०७॥

ततश्च, निर्लेपः कुचमण्डलो मृगदृशां हारावली निर्गुणा
नेत्राम्भोरुहमञ्जनेन रहितं नीरागमोष्ठाधरम् ।
निर्ग्रन्थिर्मणिमेखला कचततिर्मोक्षं गता काचन
श्रीरासीद् द्विगुणैव सा घनरसे मग्नस्य योग्यं हि तत् ॥१०८॥

पद्मैः केशाऽऽभरणममलैरुत्पलैः कर्णभूषां
हारं कृत्वा बिस-लतिकया मेखलां शैवलेन ।

---

हो गया, उनके उस लीलामय युद्ध में देखते हुए, श्रीकृष्ण के मन में कौतुक उत्पन्न हो गया, तथा उसके दर्शन से उत्पन्न हुए हर्ष से, मानो उनके कमलों के प्रहार के वश से, श्रीकृष्ण का ही मन, रुग्ण-सा हो गया, अर्थात् गोपियों के प्रेमविषयक काम से पीडित-सा हो गया ॥१०६॥

उसके बाद श्रीकृष्ण, उन गोपियों के 'कोकयुग्म' अर्थात् दोनों स्तनों को जब आकर्षित कर रहे थे, तब वे गोपियाँ, अपने वक्षःस्थलपर अपनी भुजाओं के द्वारा 'स्वस्तिक' चिह्न की रचना करने लग गईं; अर्थात् श्रीकृष्ण के हाथों को हटाने के लिये, अपनी छातीपर, आसन-मुद्रा से हस्तधारण करने लग गयीं। श्रीकृष्ण, उनके गले में सुन्दर कमलनाल जब डाल रहे थे, अर्थात् उनसे मिलने के लिये, उनके गले में जब अपनी भुजारूप मृणाल को अर्पित कर रहे थे, तब वे गोपियाँ, उसको हटाने के लिये, अपनी भुजाओं को टेढ़ी करने लग गयीं। तथा श्रीकृष्ण, जब खिले हुए कमल को सूँघने लग जाते थे, तब वे गोपियाँ, अपने मुखचुम्बन को वारण करने के उद्देश्य से, अपने-अपने मुख को अपने-अपने हाथों के द्वारा ढकने लग गयीं। इस प्रकार उस जलक्रीडा में, श्रीकृष्ण का उन गोपियों के साथ, कोई अनिर्वचनीय 'सौरतरस' इशारों-इशारों के द्वारा ही सम्पन्न हो गया ॥१०७॥

तदनन्तर मृगलोचना उन गोपियों का स्तनमण्डल, चन्दन आदि के लेप से रहित हो गया; हारावली, धागों से रहित हो गयी; उनके नेत्रकमल, अञ्जन से रहित हो गये; अधरोष्ठ, राग से रहित हो गये; मणिमयी मेखलाएँ, ग्रन्थि से रहित हो गयीं; केशपाश, खुल गये। इतनेपर भी, उन गोपियों की वह शोभा, उस समय दुगुनी हो हो गयी थी। क्योंकि 'घनरस' में, अर्थात् जल में, पक्षे—संभोगात्मक-शृङ्गार-रस में, निमग्न होनेवाले के लिये, यह सब होना उचित ही है ॥१०८॥

जलक्रीडामय संभोगशृङ्गार की समाप्ति में, उन गोपियों ने, कमलों के द्वारा अपने केशों के भूषण बनाकर, निर्मल कमलों के द्वारा कानों के आभूषण बनाकर, कमल की बिस-लता के द्वारा गले के

क्रीडोपान्ते मणिमयशिरोभूषणादीनि तानि
प्रेम्णा नार्यो दिनमणिभुवे प्रीतिदेयानि चक्रुः ॥१०९॥

उल्लास्य वामकरवारिरुहेण वारि, झङ्कारिकङ्कणकलेन च दक्षिणेन ।
संताड्य चारु जलमड्डुकवाद्यलीला-,मातेनुरुत्सवसमाप्तिफलामिवैताः ॥११०॥

स्नानोत्तीर्णाः कनकनलिनीस्पर्धिभासो नितम्बं
क्रान्त्वा स्रस्तैरविरतपयोबिन्दुनिष्यन्दभाग्भिः ।
रेजुः केशैरथ हठहृतैरश्रु मुञ्चद्भिरुच्चै-
र्ध्वान्तैः पृष्ठाऽनुसरणपरैरंशुमाला इवेन्दोः ॥१११॥

अथ समय-समयमानसेवातत्परया रयाऽऽपादिताऽऽदरया योगमाययाऽगमाऽयया समुपाहृतानि तत्कालोचितलोचितरमणीयानि यानि वसनालङ्कारानुलेपनादीनि स्वप्नोपलब्धानीव तानि सेवित्वाऽवित्वा सकलसुन्दरतां दरताण्डवितकुण्डलाः सरसकलावलावण्यश्रिय इव मूर्तिमत्यो मत्योढमहामहाऽऽधौता इव माधुर्यो धुर्योत्तमाः प्रणयभरस्य रस्यतमत्विषो ललितो-

---

हार बनाकर, एवं सेवार के द्वारा 'मेखला' (करधनी) बनाकर, क्रीडा के अन्त में, अपने मणिमय शिरोभूषण आदि, सभी अङ्गों के वे आभूषण, मानो प्रेमपूर्वक (**दिनमणिभुवे यमुनायै**) सूर्यपुत्री यमुना के लिये, प्रीति में देने योग्य पुरस्काररूप बना दिये; अर्थात् मानो जलक्रीडा से प्रसन्न होकर, उन्होंने, अपने सभी आभूषण, पुरस्काररूप में यमुनादेवी को दे दिये ॥१०९॥

उसके बाद तो ये गोपियाँ, अपने-अपने बायें-करकमल के द्वारा, जल को उछालकर, एवं झङ्कारमय कङ्कणों की सुमधुर ध्वनिवाले, दाहिने-करकमल के द्वारा, जल को भली प्रकार ताड़कर, मानो जलक्रीडारूप महोत्सव की समाप्तिरूप फलवाली, परमसुन्दर 'जलतरङ्ग'-नामक बाजे की लीला का विस्तार करने लग गयीं ॥११०॥

तदनन्तर, सुवर्णमयी कमलिनियों से स्पर्धा करनेवाली कान्तियों से युक्त वे गोपियाँ, 'अभ्यङ्ग', एवं 'उद्वर्तन' (उबटना) आदिपूर्वक स्नान करने के अनन्तर, यमुना से उतरकर, अपने खुले हुए केशों से सुशोभित हो गयीं। उनके केश, नितम्बभाग को, अर्थात् कटिप्रदेश को अतिक्रमण करके, नीचे की ओर लटक रहे थे, तथा निरन्तर झरते हुए जल के बिन्दुओं से युक्त थे। पीछे लटकते हुए उन केशों के द्वारा वे गोपियाँ, इस प्रकार शोभा पा रही थीं कि, चन्द्रमा की किरणमालाएँ, जिस प्रकार हठपूर्वक भगाये हुए, अतएव आँसू बहाते हुए, पीछे-पीछे अनुसरण करनेवाले महान् अन्धकारों के द्वारा शोभा पाती हों ॥१११॥

[**अथ गात्रजलापसारणाद्यनन्तरं वसनालंकाराऽनुलेपनादीनि सेवित्वा मण्डलीभूय भूय एव अधिनाथेन सह ललितोपवन-कुञ्जवराणामजिरेषु प्राङ्गणेषु उपविविशुरित्यन्वयः। अगमो दुर्लक्ष्योऽयः शुभावहो विधिर्यस्यास्तया। लोचितं दृष्टिस्तस्य रमणीयानि। सरसकलामवन्ति रक्षन्ति इति ताः, मतौ ऊढेन महामहेन महोत्सवेन आ सम्यक् धौताः क्षालिता इव माधुर्यो मधुरताः, मूर्तिधारिण्यो धुर्योत्तमाः श्रेष्ठधाराः। मदकल-कलहंसादिवर्गस्य राजि श्रेणिं रान्तीति तथा तेषु**] अपने-अपने शरीर से जल के 'अपसरण' (दूर करना) आदि के अनन्तर, गोपाङ्गनाओं में भी मणि की श्रेणीस्वरूपा, वे समस्त गोपियाँ, वस्त्र, अलङ्कार, एवं अनुलेपन आदि का सेवन करके, अतएव सकल सुन्दरता को सुरक्षित करके,

**पवनकुञ्जवराजिरेषु राजिरेषु मदकल-कलहंसकारण्डवादिवादिवर्गस्य मण्डलीभूय भूय एव रसिकघटामुकुटालङ्कारनीलमणिवरेण कौस्तुभेन विलसदुरसा रसाम्बुधिनाऽधिनाथेन सह सहर्षमनुपविविशुर्नोपरमणीमणीश्रेणयः ॥११२॥**

### माध्वीक-पानम्

**तत्राऽऽनिन्ये मणिमयघटैर्देवताभिर्वनीनां**
**स्वादुः स्वच्छः पुरुपरिमलः कौसुमः सीधुपूरः ।**
**यद्गन्धान्धैर्मधुपनिकरैः सर्वतो घूर्णमानै-**
**र्ज्योत्स्नाजालेऽप्युपचित इव व्योम्नि गाढान्धकारः ॥११३॥**

**रजतजलवज्ज्योत्स्नाजालोज्ज्वले पुलिनोदरे, स्फटिकचषकश्रेण्यस्तासां पुरः परिरेजिरे । नयनविषयीभावं हित्वा परस्पर-सत्विषः, करकिशलयस्पर्शेनैव स्वबोधविभाविकाः ॥११४॥**

---

मण्डलाकार होकर, फिर भी अपने प्राणनाथ के साथ, परमसुन्दर उपवन की श्रेष्ठ निकुञ्जों के प्राङ्गणों में प्रविष्ट हो गयीं (यह अन्वय है)। वे वस्त्र आदि, योगमाया के द्वारा लाकर उपस्थित किये गये थे। वह योगमाया भी, समयानुसार भली प्रकार आनेवाली सेवा में तत्पर रहती थी, एवं वेगपूर्वक आदर करनेवाली थी, तथा उसके द्वारा की हुई शुभदायक विधि, किसी को दिखाई नहीं देती थी। वे वस्त्र आदि, तत्कालोचित सेवा के योग्य थे, एवं नेत्रों को रमणीय लगनेवाले थे, एवं वे स्वप्न में प्राप्त हुई वस्तुओं की तरह, अनायास प्राप्त हुए थे। उन वस्त्र आदि को धारण करके, वे गोपियाँ, मानो समस्त सुन्दरता की सुरक्षा कर रही थीं। उनके कुण्डल, कुछ नृत्य-सा कर रहे थे, एवं वे गोपियाँ, सरस कला की रक्षा करनेवाली, मूर्तिमती सुन्दरता की शोभाओं के समान दिखाई दे रही थीं, एवं बुद्धि में धारण किये हुए महोत्सव के द्वारा, मानो अच्छी तरह धोई हुई मधुरताओं के समान, तथा प्रेम के भार की मूर्तिमती श्रेष्ठ धाराएँ ही प्रतीत हो रही थीं, तथा उनके शरीरों की कान्ति, अतिशय आस्वादन करने योग्य थीं। उपवन की निकुञ्जों के 'प्राङ्गण' (आँगन) भी, मदमत्त कलहंस, कारण्डव आदि वादीवर्ग की श्रेणियों से युक्त थे। गोपियों के प्राणनाथ, श्रीकृष्ण भी, उस समय रसिकजनों की घटा के मुकुटों के अलङ्कारस्वरूप श्रेष्ठ नीलमणि के समान शोभा पा रहे थे; उनका वक्षःस्थल, कौस्तुभमणि के द्वारा शोभा पा रहा था; स्वयं, रस के समुद्रस्वरूप हो रहे थे। इस प्रकार की वे गोपियाँ, इस प्रकार के प्राणनाथ के साथ, उस प्रकार की निकुञ्जों के प्राङ्गणों में सहर्ष प्रविष्ट हो गयीं ॥११२॥

### माध्वीक पान

तदनन्तर वहाँपर, छोटे-छोटे अवान्तर वनों की वनदेवियों ने, मणिमय घटों के द्वारा, पुष्पों से बना हुआ, आसव का समूह लाकर उपस्थित कर दिया। वह आसव, स्वादु एवं स्वच्छ था, तथा अधिक उत्तम गन्ध से युक्त था। उसकी सुगन्ध से, अन्धे होनेवाले भ्रमरगण, चारों ओर चक्कर लगा रहे थे। उनके चक्कर लगाने से, चन्द्रमा की चाँदनी के जाल में भी, मानो आकाश में गाढ़ा अन्धकार-सा छा गया था ॥११३॥

तदनन्तर उन गोपियों के आगे, चाँदी के जल के समान, सफेद चाँदनी के समूह से, उज्ज्वल पुलिन में, स्फटिकमणि के बने हुए प्यालाओं की श्रेणियाँ, विशेष शोभा पाने लगीं। स्फटिकमणि के

तामेतां मधुपानसामग्रीमग्रीयां सामग्रीमिव मनोभवाऽऽमोदक-मोदकदम्बस्य समालोकमानो मानोन्नतधीः सरसमना रसमनायाससिद्धं तं बहुमानयन् नयन्नपि तत्र लालसां सालसां साधीयसीं मदमाधुरीमाधुरीणां चित्तविभ्रमैर्विभ्रमैरुपचितां चाऽऽलोकयितुं मधूनि ॥११५॥

एकैकस्यै स्फटिकचषकैः पूरयित्वा प्रदातुं
स्वेच्छापूर्वं नयत सुदृशो यूथपायै विभज्य ।
इत्येतासां प्रियसहचरीः कौतुकात् प्राह कृष्णः
तास्तस्यांशं तदभिमुखतो न्यस्य चक्रुस्तथैव ॥११६॥

एवं सति— कर्पूराऽऽभे किरणसुधया प्रोक्षिते शीतधाम्नः
प्रत्यामृष्टे कमलकुमुदाऽऽमोदिना मारुतेन ।
प्रादुर्भूतः स खलु शुशुभे सैकते भानुपुत्र्याः
प्रत्यासन्ने सुरतसमरे वीरपानप्रमोदः ॥११७॥

---

प्यालाओं की श्रेणियाँ, एवं चन्द्रमा की चाँदनी, ये दोनों, आपस में समान कान्तिवाले पदार्थ थे; अतएव, अलग-अलग प्रतीत नहीं हो रहे थे । अतएव, स्फटिकमणि के प्यालाओं की श्रेणियाँ, नेत्रों के द्वारा दिखाई देने के भाव को छोड़कर, अर्थात् नेत्रों के द्वारा दिखाई न देकर, गोपियोंके करपल्लवों के स्पर्श करने से ही, अपने ज्ञान को उत्पन्न करनेवाली हो रही थीं । अर्थात् "हाथों के द्वारा स्पर्श करनेपर ही, यह पता चल रहा था कि, ये स्फटिकमणि के प्यालाओं की श्रेणियाँ हैं, चाँदनी नहीं है" इस प्रकार के स्वविषयक ज्ञान को विशेषरूप से उत्पन्न कर रही थीं । तात्पर्य—नेत्रेन्द्रिय-ग्राह्यता को छोड़कर, त्वगिन्द्रिय-ग्राह्यता को धारण कर रही थीं ॥११४॥

उसके बाद, मधुपान की उस श्रेष्ठ सामग्री को, जो कि कामोद्दीपक हर्षसमूह की,मानो 'सामग्री', अर्थात् सम्पूर्णता के समान थी, उसको भली प्रकार देखते हुए, श्रीकृष्ण, मान से उन्नत बुद्धिवाले होकर, सरस मनवाले होकर, एवं अनायास सिद्ध हुए उस रस का विशेष सम्मान करते हुए, उसमें लालसा को भी प्राप्त करते हुए, तथा आलस्य से युक्त एवं बहुत अच्छी 'मदमाधुरी' को, अर्थात् मत्तता की उस माधुरी को देखने के लिये, जो कि चित्त के अनेक प्रकार के भ्रमों से, तथा उन्हीं अनेक प्रकार के 'विभ्रमों' (विलासों) से व्याप्त थी, तथा चारों ओर से अग्रगण्य थी । ऐसी स्थिति में, श्रीकृष्ण, उन गोपियों की प्रिय-सहचरियों के प्रति, कौतुकपूर्वक इस प्रकार बोले कि, "हे सुन्दर नेत्रोंवाली सहचरियो ! देखो, तुम सब, प्रत्येक यूथेश्वरी के लिये विभाग करके देने के लिये मधुओं को, स्फटिकमणि के प्यालाओं से भरकर स्वेच्छापूर्वक ले जाओ ।" श्रीकृष्ण के इस प्रकार के वचन सुनकर, उन सहचरियों ने भी, श्रीकृष्ण के भाग को, उनके सामने धरकर, उसी प्रकार से कार्य कर दिया; अर्थात् श्रीकृष्ण के भाग को उनके सामने रखकर, बाकी के मधु, प्रत्येक यूथेश्वरियों के निकट पहुँचा दिये ॥११५-११६॥

ऐसी स्थिति में, सुरतरूप युद्ध की निकटता आ जानेपर, सूर्यपुत्री यमुना के सिकतामय उस पुलिन में, प्रगट हुआ वह, 'वीरपान' का महान् हर्ष, निश्चितरूप से सुशोभित हो गया । (**"वीरपानं तु यत्पानं वृत्ते भाविनि वा रणे" इत्यमरः**) "युद्ध समाप्त हो जाने के बाद, अथवा युद्ध होने से पहले, उत्साह को बढ़ाने के लिये, वीरों को, मधु आदि का जो पान कराया जाता है, उसको 'वीरपान' कहते हैं" ।

**प्रतिचषकं प्रतिबिम्बित-,शशिबिम्बं विलसदुत्पलाऽऽमोदम् ।**
**उपरिभ्रमदलिललितं, पुरतस्तासां रराज माध्वीकम् ।।११८।।**

**आदौ पाने नयनयुगयोः शोणिमानं द्वितीये**
**वाग्वैवश्यं व्यधिकरणतां हासभीत्योस्तृतीये ।**
**द्रष्टुं पश्चाद् विहसितुमपि प्राणनाथं तथाऽन्या**
**पानक्रीडापरिषदि दधे पातुमिच्छां न काचित् ।।११९।।**

**आतन्वाने अमृतमधुनोर्व्यत्ययेनैव मैत्रीं**
**चन्द्राम्भोजे इव वदनयोर्मण्डले कारयन्तौ ।**
**अन्योन्य-श्रीवदनचषकोपात्तमन्योन्यदत्तं**
**राधाकृष्णौ सममपिबतां साधरोष्ठोपदंशम् ।।१२०।।**

---

यमुना का वह पुलिन, कर्पूर के समान सफेद एवं कोमल था, चन्द्रमा की किरणों की सुधा से सिञ्चित था, तथा कमल एवं कुमुदों की सुगन्धि से युक्त वायु के द्वारा स्वच्छ बना हुआ था ।।११७।।

उन गोपियों के सामने धरा हुआ, वह 'माध्वीक' (द्राक्षासव) सुशोभित हो गया। उस माध्वीक के प्रत्येक प्याले में, चन्द्रमा का बिम्ब, प्रतिबिम्बित हो रहा था; एवं वह, कमलों की आकर्षक गन्ध से शोभायमान था, तथा ऊपर घूमते हुए भ्रमरों से सुन्दर लग रहा था ।।११८।।

उस माध्वीकपान की लीलामयी सभा में, कोई दूसरी विशिष्ट गोपी, पीने की इच्छा को भी, धारण नहीं कर रही थी। कारण, पहले पान में, प्राणनाथ के दोनों नेत्रों की लालिमा को देखने के लिये; एवं दूसरे पान में उनकी वाणी की विवशता को देखने के लिये; तथा तीसरे पान में हास्य एवं भय की व्यधिकरणता को देखने के लिये, अर्थात् हास्योत्पादक वस्तु में भय को, एवं भय उत्पन्न करनेवाली वस्तु के विषय में हास्य को देखने के लिये, तथा पीछे प्राणनाथ की विशेष हँसी करने के उद्देश्य से, वह गोपी, स्वयं पीने की इच्छा नहीं कर रही थी; क्योंकि, इस प्रकार के दृश्य को देखने में, वह पान करने के सुख से भी, अधिक सुख मान रही थी, यह भावार्थ है। तथा 'अपिकार' से बीजने आदि के द्वारा, प्राणनाथ की सेवा भी करना चाहती थी। तात्पर्य—माध्वीक का पान करके, यदि मैं भी, बेहोश हो गयी तो, प्राणनाथ की सेवा कौन करेगा ? अतः, पीने की इच्छा भी नहीं कर रही थी ।।११९।।

मधुपान के अनन्तर, अधररूप मधु के पान की अधिकता वर्णन करते हुए कहते हैं कि, श्रीराधा-कृष्ण तो, परस्पर के सुन्दर मुखरूप पानपात्र में धारण किये हुए, एवं परस्पर में दिये हुए माध्वीक को, अधरौष्ठरूप 'उपदंश' (विदंशः), अर्थात् माध्वीकपान के बीच-बीच में आस्वादनीय वस्तुविशेष के सहित एकसाथ पान करने लग गये। [**किं कुर्वन्तौ ? चन्द्राऽम्भोजे चन्द्रकमलरूपे वदनमण्डले अमृतमधुनोर्व्यत्ययेनैव मैत्रीं आतन्वाने कारयन्तौ। अयमर्थः—राधामुखं चन्द्रः कृष्णमुखं कमलं, अतस्तयोः परस्पराधरपानतश्चन्द्रस्यामृतं कमले प्रविशति, कमलस्य मधु चन्द्रे प्रविशतीति मधुमाँश्चन्द्रोऽमृतमयं कमलमिति परस्परमैत्र्या धर्मविपर्यासः**] वे, क्या करते हुए मधुपान कर रहे थे ? इसके उत्तर में कहते हैं कि, चन्द्रमा एवं कमलरूप अपने दोनों मुखों के मण्डलों को, अमृत एवं मधु, इन दोनों की उलटा-पलटी के द्वारा, मित्रता का विस्तार करनेवाले बनाकर, पान कर रहे थे। भावार्थ यह है कि, श्रीराधिका का मुख, चन्द्र-

**एवं प्रवृत्ते पानमहे महेभ्यो मधुरिममणिभिः सम्मद-सिन्धुरसौ मदसिन्धुर-सौभाग्यः सिन्धुरीभिरिव ताभिर्मधुमद-मदनमदतोऽनमदतोदमना मत्तलीलाली-लावितधीरधीर इव सन्नपि सन्नपिपासानां पूर्वपानेनैव क्षिप्र-मदानां प्रमदानां मदाऽऽविलविलसितां सखीभिः सह वाचं वाचंयम इव शुश्राव ॥१२१॥**

**आलीन्दुर्मे पिबति मधु किं पीयतामालि ! सार्धं**
**स्तेनोऽयं यत् तव मुखरुचां कण्ठलग्नेन भाव्यम् ।**
**दन्तच्छेद्योऽमृतमयतया सत्यमस्याऽवशिष्टं**
**नो पास्यामीत्यथ मधुमती पाणिना मद्वपास्थत् ॥१२२॥**

---

स्थानीय है; एवं श्रीकृष्ण का मुख, कमल-स्थानीय है। अतः, उन दोनों के परस्पर में, अधरपान करने से, चन्द्रमा का अमृत, कमल में प्रविष्ट हो रहा है; एवं कमल का मधु, चन्द्रमा में प्रविष्ट हो रहा है। अतएव, परस्पर की मित्रता से, परस्पर के धर्म की विपरीतता इस प्रकार की हो गयी कि, "चन्द्रमा, मधु से युक्त हो गया; एवं कमल, अमृतमय हो गया"; अर्थात् राधिका के मुखरूप चन्द्रमा का अमृत, श्रीकृष्ण के मुखरूप कमल में प्रविष्ट हो गया; एवं श्रीकृष्ण के मुखरूप कमल का मधु, राधिका के मुखरूप चन्द्रमा में प्रविष्ट हो गया ॥१२०॥

इस प्रकार, माध्वीकपान का महोत्सव, जब प्रवृत्त हो गया, तब पहले पान से ही, जिनकी 'पिपासा' (प्यास) समाप्त हो गयी थी, एवं जिनको शीघ्र ही मद चढ़ गया था, उन गोपियों की, अपनी-अपनी सखियों के साथ हुई बात को, वे श्रीकृष्ण, 'वाचंयम' (मौनी) की तरह, चुपचाप सुनने लग गये। उनकी वह बात, मदमत्तता से विलसित थी। श्रीकृष्ण, उस समय अपने लोकोत्तर माधुर्यरूप रत्नों के द्वारा, महान् 'इभ्य', अर्थात् महाधनी बने हुए थे, (**"इभ्य आढ्यो धनी" इत्यमरः**) एवं 'सम्मदसिन्धु', अर्थात् आनन्द के समुद्रस्वरूप हो रहे थे, एवं मदमत्त हाथी के समान सौभाग्यशाली होकर, हथिनियों की तरह, उन गोपियों के साथ विराजमान थे, एवं मधुमद तथा मदनमद से अनम्र एवं निरंकुश मनवाले हो रहे थे, और उनकी 'धी', अर्थात् विचार, मदमत्त व्यक्तिकी-सी लीलाश्रेणी के द्वारा, छेदित हो चुका था; अतएव, उनसे मिलने को अधीर-से हो रहे थे, तो भी, उन गोपियों की वाणी, चुपचाप सुन रहे थे ॥१२१

मधु के प्याले में प्रतिबिम्बित चन्द्रमा को देखकर, एक गोपी बोली—"हे सखि ! देख, चन्द्रमा, मेरे मधु का पान कर रहा है क्या ?" इस बात को सुनकर, जिसने मधुपान नहीं किया था, वह सखी, उस गोपी से हँसी करती हुई बोली—"हे सखि ! यदि ऐसी बात है, तो तू भी, चन्द्रमा के साथ ही, मधु का पान कर ले; क्योंकि, यह चन्द्रमा, तेरे मुख की कान्तियों को चुरानेवाला है।" पुनः वही पान करनेवाली गोपी—"हे सखि ! यदि मैं, इस चन्द्रमा के साथ मधु का पान करती हूँ, तो यह मेरे कण्ठ से संलग्न हो जायगा, अर्थात् मेरे गले से चिपट जायगा।" प्रत्युत्तर देती हुई सखी—"यदि यह चन्द्रमा, तेरे गले से चिपट जाय, तो तू इसको दाँतों से काट देना; क्योंकि, यह इसी योग्य है; एवं अमृतमय है।" सखी की बात सुनकर, गोपी—"सखि ! तू, सत्य कहती है। इस चन्द्रमा का 'अवशिष्ट' (जूठा) मधु, मैं नहीं पीऊँगी।" इस प्रकार कहकर, मधु धारण करनेवाली गोपी ने, वह मधु, अपने हाथ से, दूर फेंक दिया ॥१२२॥

हा कष्टं द्यौः पपतति कथं हन्त घूघूर्णते भूः
नाथ ! त्वं मां धधर पपता कम्प मे गात्रयष्टिः ।
इत्थं वृद्धस्खलितह्रसितैरक्षरैर्व्याहरन्ती
त्रासात् काचिद् भुजलतिकया कृष्णकण्ठं दधार ॥१२३॥

भ्राम्यतामुपरि भृङ्गगणानां, वीक्ष्य बिम्बमथ कल्क-विकल्पात् ।
वल्लभाय ददती मधु निन्ये, स्वाऽञ्चलेन चषकाच्चषकान्तः ॥१२४॥

एवं मधुमदाऽधिका राधिका रामणीयकाऽधिकारा मत्तलीलां प्रथयताऽऽयतानन्देन सह वनमालिनाऽऽलिनाम्ना सम्बोधितेन तेन च तदनुवदता किञ्चिदवादीत् ॥१२५॥

आलि ! प्रेयन् ! हरिरसि शठः कृष्ण ! मे संप्रसीद
श्यामे ! स त्वामभिसरति किं नाथ ! मे त्वं ह्युपास्यः ।

---

कोई गोपी, मधुपान से मत्त होकर बोली—"हाय ! महान् कष्ट की बात है कि, हे नाथ ! आकाश किस प्रकार गिर रहा है ? हाय ! पृथ्वी भी क्यों घूम रही है ? हे नाथ ! तुम, मुझको धारण कर लो, अर्थात् पकड़ लो; क्योंकि, मेरा शरीर गिर जायगा। क्योंकि, यह काँप रहा है।" इस प्रकार बढ़े हुए एवं स्खलित हुए, अर्थात् उलट-पलटकर उच्चारित हुए तथा 'ह्रसित' हुए, अर्थात् कम हुए अक्षरों के द्वारा बोलती हुई, किसी गोपी ने, भय के कारण, श्रीकृष्ण के कण्ठ को धारण कर लिया। (**वृद्धं च स्खलितं च ह्रसितं च इति तथाभूतैरक्षरैः, पपतति, घूघूर्णते, धधर, इतिवाक्यत्रये अक्षरवृद्धिः। मे मम गात्रयष्ठिः पतिता इत्यर्थे पपता, अत्र विपर्यासरूपं अक्षरस्खलनम्। 'कम्पते' इति वक्तव्ये 'कम्प' इति अक्षरह्रासः**) अर्थात् 'पतति' के स्थानपर 'पपतति', एवं 'घूर्णते' के स्थानपर 'घूघूर्णते', तथा 'धर' के स्थानपर मत्तता के कारण 'धधर' इस प्रकार उच्चारण करने से, इन तीनों वाक्यों में, एक-एक अक्षर की वृद्धि हो गई। एवं 'पतिता' के अर्थ में, 'पपता' इस पद में, उलटा-पलटीरूप अक्षर का स्खलन हो गया। तथा 'कम्पते' इस प्रकार कहने के योग्य पद के स्थानपर 'कम्प' ऐसा कह देने से, एक अक्षर का ह्रास हो गया ॥१२३॥

मधुपान से मत्त हुई कोई गोपी, अपने मधु के प्याले के ऊपर घूमते हुए भ्रमरगणों के बिम्ब को, अपने मधु में प्रतिबिम्बरूप से देखकर, उसके बाद भ्रमरों के उस काले प्रतिबिम्ब को ही, "यह तो मधु का ही 'कल्क', अर्थात् कूड़ा-कचरा होगा" इस प्रकार के सन्देह से, अपने प्राणनाथ को देती हुई, उस मधु को अपने अञ्चल के छोर से छानकर, एक प्याले से दूसरे प्याले में धरकर ले गयी ॥१२४॥

इसी प्रकार राधिका भी, सखी के नाम से सम्बोधित किये हुए, वनमाली श्रीकृष्ण के साथ कुछ बोलने लग गयी। उस समय राधिका भी, मधु के मद से अधिक हो रही थी, एवं रामणीयक में अधिकार प्राप्त कर चुकी थी। श्रीकृष्ण भी, महान् आनन्द से मदमत्त-व्यक्तियोंकी-सी लीला का विस्तार कर रहे थे, और श्रीराधिका की बातों का ही अनुकथन कर रहे थे ॥१२५॥

[**हे आलि ! हे सखि ! इति प्रथमं राधया सम्बोधितः कृष्णः। ततः हे प्रेयन् ! इति कृष्णेन सम्बोधिता राधा। ततश्च हरति चोरयतीति हरिः स्त्रीचोरस्त्वमालि ! शठोऽसीति मानाभासमालम्ब्य राधयोक्तम् 'ततो हे राधे ! त्वं प्रसीद' इति वक्तव्ये, 'कृष्ण ! मे संप्रसीद' इति कृष्णेनोक्तम्। ततो**

इत्यन्योन्य-प्रकृतिविकृतीभावतोऽनन्वितार्थं
व्याजल्पन्तौ कुसुमधनुषं निन्यतुर्मूढभावम् ॥१२६॥

पाकं याते मधुमदरसे प्राप्तसंस्कारशेषे
वृद्धिं याति स्मरभुजबले चोभयोर्मिश्रभावात् ।
रम्या रामा-विततिरसकौ प्राणनाथेन साकं
दीर्घोद्रेकां सुरतकलया यापयामास रात्रिम् ॥१२७॥

साम्द्रानन्दकलेवरेण रसिकेनाऽऽनन्दिनीभिः समं
स्वाभिः शक्तिभिराभिरेव परितो गोपाङ्गना-नामभिः ।

---

रुष्यन्त्या राधया 'हे श्याम ! सा त्वामभिसरति किम्' इति वक्तव्ये 'श्यामे ! स त्वामभिसरति किम्, इत्युक्तम् । ततः कृष्णेन 'हे नाथे ! त्वमेव मे उपास्या नाऽन्या' इति वक्तव्ये, 'नाथ ! मे त्वं ह्युपास्य' इत्युक्तम्] मधुमद से मत्त होकर, सर्वप्रथम राधिका ने, श्रीकृष्ण के प्रति सम्बोधन करते हुए कहा कि, "हे आलि ! अर्थात् हे सखि !" उसके बाद श्रीकृष्ण ने, राधिका को सम्बोधित करते हुए कहा कि, "हे प्रेयन् ! अर्थात् हे अतिशय प्यारे ! प्राणनाथ !" उसके बाद, मान के आभास का सहारा लेकर, राधिका ने कहा—"हे सखि ! तू तो, स्त्रियों को चुराती रहती है; अतएव, तेरा नाम 'हरि' है, इसीलिये तू, शठ है ।" उसके बाद "हे राधे ! तुम प्रसन्न हो जाओ" इस प्रकार कहने के योग्य वाक्य में, श्रीकृष्ण ने, राधिका के प्रति कहा कि—"हे कृष्ण ! तुम, मुझपर प्रसन्न हो जाओ ।" उसके बाद, रूठी हुई राधा ने, "हे श्याम ! वह सखी, तुम्हारा अभिसार कर रही है क्या ?" इस प्रकार कहने के स्थान में, "हे श्यामे ! वह श्याम, तुम्हारा अभिसार करते हैं क्या ?" इस प्रकार कह दिया । उसके बाद श्रीकृष्ण ने, "हे नाथे ! अर्थात् स्वामिनि राधे ! मेरी उपासनीया तो तुम ही हो, दूसरी कोई भी नहीं है" इस प्रकार कहने के स्थान में, "हे नाथ ! मेरे उपासनीय तो तुम ही हो" इस प्रकार कह दिया । इस प्रकार आपस में, स्वभाव के विकृत हो जाने के कारण, अनमेलरूप से बोलते हुए, राधा-कृष्ण ने, कामदेव को मूढ-भाव-पर पहुँचा दिया; अर्थात् दोनों ने, अपनी अनमेल बातों से, कामदेव को ही विमुग्ध कर दिया ॥१२६॥

इस प्रकार मधुमद का रस, जब परिपाकावस्थापर पहुँच गया, अर्थात् पच गया, एवं संस्कार का शेष, जब प्राप्त हो गया, अर्थात् यथार्थरूप से अपना-पराया ज्ञान हो जानेपर भी, मत्तता जब अच्छी तरह से दूर नहीं हो पायी; अतएव, कामदेव का भुजबल, जब बढ़ गया, अर्थात् पहले तो कामदेव का विलास, अत्यन्त मधु के उन्माद से घूमघुमेर एवं आलस्य आदि के कारण, चातुर्य से रहित शिथिल ही था । अब, होश आनेपर उसका विलास, वृद्धि को प्राप्त हो गया । इस प्रकार दोनों के ही सम्मिलित हो जाने से, अर्थात् 'मधुमदशेष', एवं 'कामावेश', इन दोनों के ही सम्मेलन से, परमरमणीय इस गोपाङ्गना-श्रेणी ने, अतिशय लम्बी रात्रि भी, अपने प्राणनाथ के साथ मिलकर, सुरतकला के द्वारा, अनायास बिता दी ॥१२७॥

(साङ्गोपाङ्गां रासक्रीडामुपसंहरति—सान्द्रेति । स्वाभिः स्वरूपभूताभिः आनन्दिनीभिर्ह्लादिनी-त्याद्यभिधानाभिः (वि० पु० ६।७।६१)—"विष्णुशक्तिः परा प्रोक्ता" इति, (वि० पु० १।१२।६९)—"ह्लादिनी सन्धिनी संवित् त्वय्येका सर्वसंश्रये" इति, (ब्रह्म-सं० ५।३७) "आनन्दचिन्मयरस-प्रतिभावि-ताभिस्ताभिर्य एव निजरूपतया कलाभिः" इति "ह्लादिनी या महाशक्तिः सर्वशक्तिवरीयसी" इति विष्णु-

इत्थं काव्यकथा-यथार्थविधये माध्वीकपानादिकां
साध्वीहां सुरतोत्सवं च दधता कामः कृतार्थीकृतः ॥१२८॥

अथ गगनविटङ्कपारावतेनेव पीयूषदीधितिना भुक्ताऽवशिष्टासु कतिपयथीषु लाजास्विव दिविषद्वधूभिः कुसुमधिया कुसुमैः सह वृष्टपरिशिष्टासु रजनिरमण्या रजनिरमणेन त्रोटितस्य देवछन्दस्य निपत्य विसृमराणां मुक्तानां पुनर्ग्रथनाय समाहृतानां शेषभूतासु कियतीषु मुक्तास्विव परिमेयतां गतासु तारासु द्वीपात् द्वीपान्तरं चलता कलधौतमयेन गगनपयोधिमध्ये चलनप्रातिकूल्यकारिणा मरुतेव तेन रासविलासेन चिरं विलम्बय्य रक्षितेन चन्द्रमःपोतेन चिरात् पुनश्चलता प्रतीचीदिग्द्वीपनिकटे समासाद्यमाने सति विभावरी वरीयसा

---

पुराण-ब्रह्मसंहिता-तन्त्रादिप्रामाण्यादेवेति भावः। काव्येषु विविधकविकृतेषु कथाः प्राकृतनायकालम्बनत्वेन तेष्वसंभावितत्वेन च व्यर्था यास्तासामपि यथार्थीकृतये ता यथार्थीकर्तुं तासां स्वयमेवाऽऽलम्बनीभूयेति भावः)—साङ्गोपाङ्ग रासलीला का उपसंहार करते हुए, कवि कहते हैं कि, इस प्रकार गाढ़ानन्दमय शरीरवाले, रसिकशेखर श्रीकृष्ण ने, गोपाङ्गनाओं का नाम धारण करनेवाली, वस्तुतः, 'ह्लादिनी' (आनन्दिनी), 'सन्धिनी', **'संवित्'**—इत्यादि नामवाली, अपनी निजी शक्तिस्वरूपा, इन गोपियों के साथ, चारों ओर से घिरकर, अनेक कवियोंद्वारा बनाये हुए काव्यों की श्रृङ्गाररसमयी कथाओं को सार्थक बनाने के लिये, माध्वीक-पानादिक, एवं श्रेष्ठ चेष्टा, तथा सुरतोत्सव को धारण करते हुए, कामदेव कृतार्थ बना दिया। तात्पर्य—अनेक कवियों के द्वारा बनाये हुए, काव्यों में जो कथा हैं, वे सब, प्राकृत-नायक का आलम्बन लेने के कारण, एवं उन प्राकृत-नायकों में असंभावित होने के कारण, अबतक मानो व्यर्थ ही थीं; अतः, उनको भी यथार्थरूप से चरितार्थ करने के लिये, मानो उन कथाओं को कृतार्थ करने के लिये, उन कथाओं के स्वयं ही आलम्बन बनकर, कामदेव को भी कृतार्थ कर दिया ॥१२८॥

रात्रि के विराम का वर्णन करते हुए कहते हैं, तारागण, जब परिमेयभाव को प्राप्त हो गये, अर्थात् कुछ इने-गिने ही रह गये, एवं रात्रिदेवी भी, मानो आगे होनेवाले भगवान् के विरहरूप दुःख से, जब अपना शरीर त्यागने के लिये उद्योग करने लग गयी, तब आकाश में देवाङ्गनाओं की श्रेणी भी, मानो उस रात्रि के शरीर त्याग करने के दुःख को देखने से खेद से युक्त होकर, एवं मानो अपने हृदय में अतिशयरूप से शल्य का आरोपण करके तिरोहित हो गयी, अर्थात् छिप गयी (यह अन्वय है)। वे तारागण भी, देवाङ्गनाओं के द्वारा 'ये भी सफेद पुष्प ही हैं' इस प्रकार के विचार से पुष्पों के साथ बरसायी हुई, एवं बरसाने से कुछ अवशिष्ट रही हुई, कुछ खीलों की तरह दिखाई दे रहे थे। यदि कोई पूछे कि, तो और बहुत-सी खील कहाँ गयीं? तो इसके उत्तर में कहते हैं कि, वे बहुत-सी खील तो, आकाशरूप 'विटङ्क' (कबूतरों का रक्षागृह) के सफेद कबूतर की तरह शोभा पानेवाले चन्द्रमा के द्वारा, खाने से बची हुई कुछ संख्यावाली खील ही बची हुई हैं। उन ताराओं की तेजस्विता को देखकर, दूसरी प्रकार की उत्प्रेक्षा करते हुए कहते हैं कि, ये तारागण नहीं हैं, मानो रात्रिरूप नायिका का 'देवच्छन्द' (सौ लड़ीवाला हार)-नामक जो हारविशेष था, वह रात्रि के नायक, चन्द्रमा ने ही, विहार के वश होकर तोड़ दिया था। उसी सौ लड़ेहार के बिखरे हुए मोतियों को पुनः गूथने के लिये, उसी रात्रिरूप नायिका ने एकत्रित किया था; अतः, मानो उन्हीं मोतियों में से, बचे हुए कुछ मोतियों की तरह, वे तारागण,

भविष्यद्भगवद्विरहदुःखेनेव शरीरपरित्यागाय कृतोद्यमेव यद्यजनिष्ट, तदा तदाकलन-खेदेव खे देववधूततिरपि तिरोऽतिरोपितहृदयशल्येव बभूव ॥१२९॥

एवं विलासविरतौ, निशोऽवसानेऽतिदीर्घदीर्घायाः ।
सपदि पतिम्मन्यानां, पुनरगमन् योषितः सदनम् ॥१३०॥

रासलीलायां शङ्का-समाधानम्

तेऽपि च न पतिम्मन्याः, ताः सुदृशः स्माऽभ्यसूयन्ति ।
छायारूपतया ताः, पार्श्वस्था इत्यमंसताऽविरतम् ॥१३१॥

---

गिनने योग्य ही रह गये थे । एवं आकाशरूप समुद्र में, एक द्वीप से दूसरे द्वीप में चलनेवाला, चाँदी के द्वारा बना हुआ, चन्द्रमारूप मण्डलाकार जो जहाज था, वह जहाज, चलने की प्रतिकूलताकारक वायु की तरह, उस रासविलास ने ही, मानो बहुत देरतक रोक लिया था; अतएव, बहुत देर के बाद, पुनः चलता हुआ, चन्द्रमारूप वह जहाज, जब पश्चिम-दिशावाले द्वीप के निकट पहुँच गया, उसी समय रात्रि भी, आगे होनेवाले भगवान् के विरहरूप महान् दुःख से, जब अपना शरीर छोड़ने के लिये, मानो उद्योग-सा करने लगी, तब उसके दुःख को देखकर ही, मानो देवाङ्गनाएँ भी, आकाश में से तिरोहित हो गयीं (**"हारो मुक्तावली देवच्छन्दोऽसौ शतयष्टिकः" इत्यमरः**) ॥१२९॥

इस प्रकार ब्रह्मा की रात्रि के समान, अतिशय लम्बी से भी लम्बी रात्रि की समाप्ति में, रास-विलास जब समाप्त हो गया, तब विवाहिता जो गोपियाँ थीं, वे, लौकिकी-लीला के अनुसार, अपने को उन गोपियों के पति माननेवाले गोपों के घर में, प्रातःकाल के आगमन से चकित-सी होकर, तत्काल चली गयीं ॥१३०॥

## रासलीलापर शङ्का-समाधान

अपने को, उन गोपियों के पति माननेवाले, उन गोपों ने, उन गोपियों में किसी प्रकार का दोषाविष्कार नहीं किया । क्योंकि, वे गोप तो, योगमाया के द्वारा बनाई हुई, उन छायारूप गोपियों को, निरन्तर अपने निकट में स्थित, उन सच्ची गोपियों को ही मानते रहे ।

विचारमयी दृष्टि से यदि देखा जाय तो, इस ग्रन्थ के अनुशीलन से ही, किसी प्रकार की शङ्का नहीं रह जाती; क्योंकि, 'श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूः'-कार की रचनाशैली ही ऐसी विचित्र है कि, जिसमें किसी भी प्रसङ्ग में, किसी प्रकार की कोई भी शङ्का नहीं रह पाती; तथापि, वह रीति, सर्व-साधारण जनों को सदा-सर्वदा स्मरण नहीं रह पाती; अतः, उन्हीं के लिये कुछ शङ्का-समाधान लिख देना अत्यावश्यक है ।

श्रीमद्भागवत के अनुसार, शङ्का-समाधान तो इस प्रकार है :—राजा परीक्षित् ने श्रीशुकदेवजी से पूछा कि, 'हे भगवन् ! भगवान् श्रीकृष्ण, अनन्त-ब्रह्माण्डनायक हैं । उन्होंने, अपने अंशस्वरूप श्रीबलदेवजी के सहित, परिपूर्णतमरूप से अवतार ग्रहण किया था । उनका अवतार, भली प्रकार धर्म की स्थापना एवं अधर्म का विनाश करने के लिये ही था । अतः, धर्म की मर्यादाओं के स्वयं उपदेष्टा, कर्ता, तथा संरक्षक होकर भी, उन्होंने, धर्म के विपरीत, परस्त्री-स्पर्शरूप यह आचरण क्यों किया ? मैं जानता

हूँ कि, भगवान् श्रीकृष्ण पूर्णकाम थे, उन्हें किसी भी वस्तु की कामना नहीं थी; फिर भी उन्होंने, यह निन्दनीय-कर्म, किस अभिप्राय से किया ? हे सुन्दरव्रत धारण करनेवाले गुरुदेव ! मेरे इस सन्देह को दूर कर दीजिये"।

उत्तर देते हुए श्रीशुकदेवजी बोले कि, "सूर्य, अग्नि आदि ईश्वर (समर्थ) व्यक्ति, कभी-कभी धर्म का उल्लङ्घन और साहस का काम करते देखे जाते हैं। परन्तु, उन कामों से, उन तेजस्वी-पुरुषों को, कोई दोष नहीं लगता है। देखो, अग्नि, सब कुछ खाता रहता है; परन्तु, पदार्थों के दोष से, वह, लिप्त नहीं होता। जिन लोगों में ऐसी सामर्थ्य नहीं है, उन्हें ऐसी बातें कभी मन से भी नहीं सोचनी चाहियें; शरीर से करना तो दूर रहा। यदि कोई मूर्खतावश, ऐसा काम कर बैठेगा तो, उसका नाश हो जायगा। देखो, भगवान् शङ्कर की तरह, यदि कोई साधारण-व्यक्ति, विष का पान करेगा तो, अवश्य ही विनष्ट हो जायगा। इसलिये इस प्रकार के शङ्कर आदि जो ईश्वर हैं, उनके वचन को ही, अपने अधिकार के अनुसार सत्य मानकर, पालन करना उचित है। उनके आचरण का अनुकरण तो कहीं-कहीं ही करना चाहिये; जो कि उनके उपदेश के अनुकूल हो। क्योंकि, सामर्थ्यशाली वे पुरुष, अहङ्कार से रहित होते हैं। शुभ-कर्म करने में उनका कोई सांसारिक स्वार्थ नहीं होता, और अशुभ-कर्म करने में कोई नुकसान भी नहीं होता। वे, स्वार्थ और अनर्थ से ऊपर उठे होते हैं। जब उन्हीं के सम्बन्ध में ऐसी बात है, तब जो पशु, पक्षी, मनुष्य, देवता आदि समस्त चराचर-जीवों के एकमात्र प्रभु, नियन्ता, सर्वेश्वर भगवान् श्रीकृष्ण हैं, उनके साथ, मानवीय शुभाशुभ का सम्बन्ध कैसे जोड़ा जा सकता है ?

"और देखो, जिनके चरणकमलों की रज का सेवन करके, भक्तजन तृप्त हो जाते हैं, एवं जिनके साथ योग प्राप्त करके, उस योग के प्रभाव से योगीजन, अपने सारे कर्मबन्धन काट डालते हैं,और विचार-शील ज्ञानी-जन जिनके तत्त्व का विचार करके, समस्त कर्म-बन्धनों से मुक्त होकर, स्वच्छन्द विचरते हैं। अत:, भक्तों की इच्छा से, चिन्मय श्रीविग्रह प्रकट करनेवाले, उन्हीं श्रीकृष्ण के लिये, कर्म का बन्धन कैसे हो सकता है ? तथा चोक्तम् (भा० १०।३३।३५)—

**"यत्पादपङ्कजपरागनिषेवतृप्ता, योगप्रभावविधुताऽखिलकर्मबन्धाः ।**
**स्वैरं चरन्ति मुनयोऽपि न नह्यमाना-, स्तस्येच्छयाऽऽत्तवपुषः कुत एव बन्धः ॥"**

"एवं जो गोपियों के, तथा उनके पतियों के, और समस्त प्राणियों के हृदय में अन्तर्यामीरूप से विचरण करते हैं; वे श्रीकृष्ण ही, सबके अध्यक्ष हैं, परमपति हैं, अपने चिदानन्दमय शरीर को प्रगट करके ही लीला कर रहे हैं। यहाँपर श्रीकृष्ण को 'अध्यक्ष' कहा है। जो अध्यक्ष होता है, वह कर्ता नहीं होता। केवल द्रष्टा अथवा साक्षी होता है। जो कर्ता होता है, वही भोक्ता होता हैं। अत: श्रीकृष्ण, कर्ता न होने से भोक्ता भी नहीं हैं। और देखो, भगवान्, जीवोंपर कृपा करने के लिये ही, अपने को मनुष्य रूप में प्रगट करते हैं, और वे, ऐसी मधुर लीलाएँ करते हैं कि, जिनको सुनकर, जीव, उनमें तत्पर हो जायँ। और देखो, व्रजवासी गोपों ने भगवान् श्रीकृष्ण में तनिक भी दोषबुद्धि नहीं की। क्योंकि, वे, उनकी योगमाया से मोहित होकर, अपनी-अपनी स्त्रियों को अपने पास ही समझ रहे थे।

"और देखो, ईश्वर की ईश्वरता की विशेषता भी इसी में है कि, जो प्रकृति में स्थित होकर भी, प्रकृति के गुणों से लिप्त नहीं हो पाता। तथा चोक्तम् (भा० १।११।३८)—

**"एतदीशनमीशस्य प्रकृतिस्थोऽपि तद्गुणैः । न युज्यते सदाऽऽत्मस्थैर्यथा बुद्धिस्तदाश्रया" ॥**

"इस प्रकार के अनासक्त प्रभु को भी, सांसारिक-लोग, अपने समान मानकर, उनको सांसारिक-व्यापार में आसक्त ही मानते हैं; क्योंकि, वे लोग, भगवत्-तत्त्व से सर्वथा अनभिज्ञ ही हैं। तथा चोक्तम् (भा० १।११।३७)—

**"तमयं मन्यते लोको ह्यसङ्गमपि सङ्गिनम् । आत्मौपम्येन मनुजं व्यापृण्वानं यतोऽबुधः" ।।**

"वस्तुतस्तु, भगवान् की यह रासलीला, परमविशुद्ध अलौकिक रसमयी है । क्योंकि,इसका मूल, रस ही है । और 'रसो वै सः' इस श्रुति के अनुसार, 'रस'-शब्द से श्रीकृष्ण का ही ग्रहण है । 'रस'-शब्द से स्वार्थ में या समूह अर्थ में 'अण्' प्रत्यय होकर, 'रास'-शब्द सिद्ध होता है । अतः, इसमें विरसता का तो लेश भी नहीं है । क्योंकि, यदि ऐसा होता तो, श्रीमद्भागवत के प्रधान-वक्ता, जीवन्मुक्त, परमयोगी, आबाल-ब्रह्मचारी श्रीशुकदेवजी, परमहंसश्रेणी के अनेक मुनि-जनों की सभा में, सांसारिक समस्त इच्छाओं से रहित, परमविरक्त, भगवच्चरणाऽनुरक्त, मुमुक्षुवर्य श्रीपरीक्षित् के प्रति, बिना पूछे ही, इस प्रकार का प्रसङ्ग ही क्यों उठाते ? अतः, उस प्रकार के श्रीशुकदेवजी के द्वारा, परीक्षित् जैसे मुमुक्षु के सामने, शृङ्गारमयी काम-भावनाओं के उपदेश का विचार करना, अपनी बुद्धि को तिलाञ्जलि ही देना है ।

"किंच श्रीधरस्वामी ने, श्रीरास-पञ्चाध्यायी की टीका के आरम्भ में, अपने मङ्गलाचरण के श्लोक में, स्पष्ट लिखा है कि, ब्रह्मा आदि देवताओंपर विजय पाने के कारण, कामदेव को अभिमान हो गया था । अतः, कामदेव के उस अभिमान का मर्दन करनेवाले एवं गोपियों से युक्त रासमण्डल को सुशोभित करनेवाले, श्रीपति-श्रीकृष्ण की सदा जय-जयकार हो । यथा–**"ब्रह्मादिजयसंरूढ-दर्पकन्दर्पदर्पहा । जयति श्रीपतिर्गोपीरासमण्डलमण्डनः ।। तस्माद् रासक्रीडा-विडम्बनं (अनुकरणम्) कामविजयख्यापना-येत्येव तत्त्वम् । किंच शृङ्गारकथाऽपदेशेन विशेषतो निवृत्तिपरेयं पञ्चाध्यायी"** और रासलीला के प्रथम श्लोक की व्याख्या में, स्वामीजी ने यह भी बताया है कि, यह 'रास-पञ्चाध्यायी' सर्वथा निवृत्तिपरक है, एवं कामदेवपर विजय की प्रसिद्धि के लिये ही है, यह तत्त्व की बात है । इस लीला का प्रधान उद्देश्य, श्रीकृष्ण का, कामदेवपर विजय प्राप्त करना ही था । और सामान्य बुद्धिवाले जो व्यक्ति, रासलीला को कामविकार से युक्त समझ लेते हैं, उनकी धारणा, सर्वथा भ्रान्त है, निर्मूल है । क्योंकि, भगवान् श्रीकृष्ण ने सात-वर्ष की अवस्था में तो, श्रीगोवर्धनधारण-लीला की थी, उसके बाद आठ-वर्ष की अवस्था में, रासलीला की थी । अत्यन्त स्थूल भौतिक-दृष्टिवाले व्यक्ति भी, आठ-वर्ष की आयुवाले बालक में, काम-वासना की उत्पत्ति को स्वीकार नहीं करते ।

"और समस्त शास्त्रों के तत्त्वज्ञ-जनों की दृष्टि में तो, भगवान् श्रीकृष्ण, सदा-सर्वदा निर्विकार अखण्ड-ब्रह्मचारी ही हैं । क्योंकि, रासलीला के **"आमन्यवरुद्धसौरतः"**, **"आत्मारामोऽप्यरीरमत्"** इत्यादि वाक्यों से यही प्रतीत होता है कि, श्रीकृष्ण ने अपने वीर्य को अपने में ही रोककर तथा आत्माराम होकर ही लीला की है ।" श्रीकृष्ण के अखण्ड-ब्रह्मचारी होने के विषय में कई उपाख्यान भी हैं, यथा— श्रीगोपालतापिनी उपनिषद् के उत्तर-भाग में यह प्रसङ्ग है कि, रासलीला के अन्त में, प्रातःकाल, सभी गोपियों ने, श्रीकृष्ण से प्रार्थना की, "हे भगवन् ! हम, अपने अभीष्ट की सिद्धि के लिये, भोजन कराना चाहती हैं; अतः बताइये, किस ब्राह्मण को भोजन प्रदान करें ?" उत्तर देते हुए श्रीकृष्ण ने कहा कि, "दुर्वासा के लिये ।" गोपियाँ बोलीं कि "श्रीयमुनाजी के अगाध-जल को तरे बिना, हम, दुर्वासा ऋषि के निकट किस प्रकार जा सकेंगी ?" श्रीकृष्ण बोले कि, **"कृष्णेति ब्रह्मचारीत्युक्त्वा मार्गं वो दास्यति । यं मां स्मृत्वाऽगाधा गाधा भवति, यं मां स्मृत्वाऽपूतः पूतो भवति, यं मां स्मृत्वाऽव्रतो व्रती भवति, यं मां स्मृत्वा सकामो निष्कामो भवति, यं मां स्मृत्वाऽश्रोत्रियः श्रोत्रियो भवति"**, तुम सब, यमुना से कह देना कि, 'हे यमुने ! यदि श्रीकृष्ण, अखण्ड-ब्रह्मचारी हैं तो, हमारे लिये मार्ग दे दीजिये" इस प्रकार कहते ही, वह यमुना, तुम्हारे लिये मार्ग दे देगी । क्योंकि, मेरा स्मरण करने से 'अगाध' (अथाह) नदी भी, 'गाध', अर्थात् थाह से युक्त हो जाती है; मेरा स्मरण करके महान् अपवित्र-व्यक्ति भी, पवित्र हो जाता है; मेरा स्मरण करके व्रतों से हीन-व्यक्ति भी, व्रती हो जाता है; अर्थात् मेरे स्मरणमात्र से, समस्त व्रतों

के फल को प्राप्त कर लेता है; एवं मेरा स्मरण करके, सकाम-व्यक्ति भी, निष्काम हो जाता है; तथा 'अश्रोत्रिय' (वेदों के अध्ययन से रहित)-व्यक्ति भी, 'श्रोत्रिय' (समस्त वेदों का अध्ययन करनेवाला) बन जाता है; अर्थात् मेरे स्मरणमात्र के प्रभाव से, समस्त वेदों के अध्ययन-जनित फल को, अनायास प्राप्त कर लेता है।"

श्रीकृष्ण की बात सुनकर, अनायास यमुना को पार कर करके, दुर्वासा ऋषि के परमपुण्यमय आश्रम में जाकर, उनके लिये अनेक प्रकार के पक्वान्नमय भोजन को समर्पण करके, चुपचाप खड़ी हो गईं। दुर्वासा ऋषि ने, समस्त गोपियों के समस्त पक्वान्न को खाकर, प्रसन्न होकर, आशीर्वाद देकर, उनको घर जाने की अनुमति दे दी। गोपियाँ बोलीं, "भगवन्! हम सब, श्रीयमुनाजी को किस प्रकार पार करके जायँगी?" दुर्वासा—"मुझ, दुर्वासा ऋषि का स्मरण करने से, वह यमुना, तुमको मार्ग दे देगी", अर्थात् "हे यमुने! यदि दुर्वासा मुनि, केवल 'दूर्वा' (दूब)मात्र का ही भोजन करते हों तो, हमारे लिये मार्ग दे दीजिये, इस प्रकार कहते ही मार्ग दे देगी"। उन सभी गोपियों में से, सर्व-गोपीश्रेष्ठा श्रीमती राधिका, उन गोपियों के साथ बोली—"हम सब में आसक्ति रखनेवाले, श्रीकृष्ण, किस प्रकार ब्रह्मचारी हैं; एवं हजारों ब्राह्मणों के द्वारा खाने योग्य इतने भारी भोजन को अकेले ही खानेवाले, ये दुर्वासा मुनि, केवल 'दूर्वा' (दूब) का ही भोजन करनेवाले किस प्रकार हो सकते हैं?" इस प्रकार विचार कर बोलीं कि, "हे भगवन्! श्रीकृष्ण, किस प्रकार ब्रह्मचारी हैं; एवं आप दुर्वासा, केवल 'दूर्वा' (दूब) का ही भोजन करनेवाले, किस प्रकार हो सकते हैं?" दुर्वासा—'हे गोपियो! देखो, शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्ध, ये जो विषय हैं, वे सब, क्रमशः आकाश-वायु-अग्नि-जल एवं पृथ्वी के हैं। 'आत्मा'-नामक पदार्थ तो, इन सबसे भिन्न है, निर्लिप्त है; अतः, आत्मास्वरूप निर्लिप्त, सदा अनासक्त रहनेवाला मैं, भोक्ता नहीं हूँ। अतः, सच्चा दूर्वासा ही हूँ। एवं तुम्हारे प्रियतम जो श्रीकृष्ण हैं, वे, स्थूल-सूक्ष्मरूप दोनों शरीरों के कारण हैं, केवल साक्षी ही हैं, भोक्ता नहीं हैं; अतः, अखण्ड-ब्रह्मचारी ही हैं। क्योंकि जो, कामना से विषयों की अभिलाषा करता है, वही, कामी होता है; एवं जो, निष्काम-भाव से विषयों की चाहना करता है, वह, अकामी ही होता है। इस प्रकार के अकामी, अखण्ड-ब्रह्मचारी श्रीकृष्ण ही, तुम सब गोपियों के नित्यपति हैं।"

श्रीकृष्ण के अखण्ड-ब्रह्मचारी होने के विषय में, दूसरा उपाख्यान, जैमिनीय अश्वमेधपर्व में चालीसवें अध्याय में यह है कि, महाभारत के युद्ध के बाद, युधिष्ठिरजी ने जो अश्वमेध यज्ञ किया था, उस यज्ञ के घोड़ा की रक्षा करते हुए, अर्जुन का मस्तक, मणिपुर में होनेवाले युद्ध में, अर्जुन के पुत्र, बभ्रुबाहन के द्वारा ही काट दिया गया था, एवं उस सिर को, 'धृतराष्ट्र'-नामक नाग के 'दुर्बुद्धि' एवं 'दुःस्वभाव'-नामवाले दोनों पुत्र ले गये थे। उसके बाद, अर्जुन को जीवित करने के लिये उपस्थित हुए श्रीकृष्ण ने, सब को सुनाते हुए कहा कि,—

**"शृण्वन्तु सर्वे वचनं मदीयं मन्त्रसंयुतम्। यद्यहं ब्रह्मचर्येण न भग्नो भूतले सदा ॥११॥**

**तेन मे सुकृतेनाऽद्य पार्थस्यायातु तच्छिरः। येनीतं ते पतन्त्वद्य भिन्नशीर्षा ममाज्ञया ॥१२॥**

**जैमिनिरुवाच—**

**एवं ब्रुवति देवेशे विनिष्टौ धृतराष्ट्रजौ। पाण्डवस्य शिरः प्राप्तं तदा मणिपुरे नृप!" ॥१३॥**

"मेरे मन्त्रयुक्त वचन को सभी लोग सुन लें। "यदि भूतलपर, मेरा ब्रह्मचर्यव्रत सदा अखण्ड बना रहा हो तो, मेरे उस पुण्य के प्रभाव से, अर्जुन का वह सिर, अभी यहाँ आ जाय, और जिन्होंने उसका अपहरण किया है, मेरी आज्ञा से, आज उनके मस्तक फट जायँ, और वे, मृत्यु को प्राप्त हो जायँ"

जैमिनी मुनि ने कहा कि, हे राजन् ! जनमेजय ! देवेश्वर भगवान् श्रीकृष्ण के, यों कहते ही, धृतराष्ट्र-नाग के 'दुर्बुद्धि' एवं 'दुःस्वभाव'-नामक दोनों पुत्र, विनष्ट हो गये, और अर्जुन का सिर, उसी समय मणिपुर में आ पहुँचा।"

श्रीकृष्ण के अखण्ड-ब्रह्मचारी होने के विषय में, तीसरा उपाख्यान महाभारत के आश्वमेधिक-पर्व के अध्याय ६६, श्लोक ८ से लेकर, इस प्रकार है कि, अश्वत्थामा के ब्रह्मास्त्र से, परीक्षित् मरे हुए ही उत्पन्न हुए थे, उनको भी सुभद्रा की प्रार्थना से, भगवान् श्रीकृष्ण ने, अपने अखण्ड-ब्रह्मचर्य के प्रभाव से ही जीवित किया था। अतएव, श्रीमद्भागवत के प्रथम-स्कन्ध के अध्याय ११, श्लोक ३६ में इस प्रकार कहा है—

**"उद्दामभाव-पिशुनाऽमलवल्गुहास- व्रीडाऽवलोकनिहतो मदनोऽपि यासाम्।**
**संमुह्य चापमजहात् प्रमदोत्तमास्ता, यस्येन्द्रियं विमथितुं कुहकैर्न शेकुः॥"**

"जिनकी निर्मल एवं मधुर हँसी, उनके हृदय के उन्मुक्त भावों को सूचित करनेवाली थी, एवं जिनकी लजीली चितवन की चोट से बेसुध होकर, विश्वविजयी कामदेव ने भी, अपने धनुष् का परित्याग कर दिया था, सोलह-हजार-एकसौ-आठ, वे कमनीय कामिनियाँ, अपने काम-विलासों से जिनके मन में तनिक भी क्षोभ नहीं पैदा कर सकीं, उन असङ्ग-भगवान् श्रीकृष्ण को, संसार के लोग, अपने ही समान कर्म करते देखकर, आसक्त-मनुष्य समझते हैं; यही उनकी मूर्खता है। ऐसे व्यक्तियों को लक्ष्य बनाकर ही, भगवान् ने गीता ९।११ में कहा है कि,—

**"अवजानन्ति मां मूढा मानुषीं तनुमाश्रितम्। परं भावमजानन्तो मम भूतमहेश्वरम्॥"**

"मैं, प्राणीमात्र का नियन्ता, महान् ईश्वर हूँ" मेरे इस प्रकार परम भाव को, न जाननेवाले मूढ-लोग, मनुष्य का शरीर धारण करनेवाले, मुझ परमात्मा को तुच्छ समझते हैं; अर्थात् अपनी योगमाया से, संसार के उद्धार के लिये, मनुष्य रूप में विचरते हुए को, साधारण मनुष्य समझते हैं।" गीता ९।१३ में कहा है कि—

**"महात्मानस्तु मां पार्थ ! दैवीं प्रकृतिमाश्रिताः। भजन्त्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादिमव्ययम्॥"**

"किन्तु हे कुन्तीनन्दन ! दैवी-प्रकृति का सहारा लेनेवाले जो महात्मा-जन हैं, वे तो, मेरे को सब भूतों का सनातन-कारण एवं अविनाशी अक्षरस्वरूप जानकर, अनन्य-मन से, निरन्तर मेरा ही भजन करते हैं।" गीता ४।९ में कहा है कि—

**"जन्म कर्म च मे दिव्यमेवं यो वेत्ति तत्त्वतः। त्यक्त्वा देहं पुनर्जन्म नैति मामेति सोऽर्जुन !॥"**

"इसलिये हे भैया अर्जुन ! जो व्यक्ति, मेरे जन्म एवं कर्म को तात्त्विक-दृष्टि से दिव्य, अर्थात् अलौकिक ही समझता है, वह व्यक्ति, इस शरीर को त्यागकर, फिर जन्म नहीं लेता; किन्तु, मुझको ही प्राप्त कर लेता है।"

प्रश्न—यदि श्रीकृष्ण, अखण्ड-ब्रह्मचारी हैं तो, 'श्रीगोपाल-सहस्रनाम' में कहे हुए **'गोपाल-कामिनीजारश्चौरजारशिखामणिः'** इसका क्या अभिप्राय है ?

उत्तर—इसका अभिप्राय एवं गूढार्थ यह है,—**"गोपालकामिनीनां गोपीनां हृदि जातः स्वविषयकः प्रेमा, गोपालकामिनीजः, तस्य आरः सञ्चारो यत्र सः। यद्वा गोपालकामिनीनां जरयति नाशयति संसारवासनामिति सः। 'जृष् वयोहानौ' इति धातोः 'दार-जारौ कर्तरि णिलुक् च' इति घञ्।**

**"मैवं विभोऽर्हति भवान् गदितुं नृशंसं संत्यज्य सर्वविषयाँस्तव पादमूलम्"** (भा० १०।२९।३१) **इति गोपिकोक्तेः। "तदर्थविनिवर्तित-सर्वकामाः"** (भा० १०।२९।३०) **इति श्रीशुकोक्तेश्च"** गोपियों के हृदय में उत्पन्न हुआ श्रीकृष्ण-विषयक जो विशुद्ध-प्रेम, उस प्रेम का सञ्चार जिसमें है, वे श्रीकृष्ण ही, 'गोपाल-कामिनीजार'-शब्द से कहे जाते हैं; अर्थात् वे, गोपियों के विशुद्ध-प्रेम के आधार हैं। अथवा वे, गोपियों की सांसारिक-वासना को विनष्ट करनेवाले होने के कारण, 'गोपालकामिनीजार' कहाते हैं। इस बात को, वंशी के द्वारा बुलायी हुई गोपियों ने, श्रीकृष्ण से स्वयं ही कहा है कि, 'हे प्रभो! आप, इस प्रकार के कठोर-वचन बोलने योग्य नहीं हो; क्योंकि, हम तो सांसारिक समस्त विषयों को ठुकराकर, आपके श्रीचरणों के निकट आयी हैं।" इसी बात की पुष्टि, श्रीशुकदेवजी ने भी की है कि, "उन गोपियों ने, श्रीकृष्ण के विशुद्ध-प्रेम के निमित्त, सांसारिक समस्त विषय, ठुकरा दिये थे।

और **'चौरजारशिखामणिः'**-शब्द की व्याख्या इस प्रकार है—**"चोरयति सतां चेतांसीति चोरः, जरयति भक्तानां कामवासनामिति जारः, सतां शिखामणिः, चूडामणिवत् शिरोधार्य इत्यर्थः। अथवा— "यावद् भ्रियेत जठरं तावत् स्वत्वं हि देहिनाम्। अधिकं योऽभिमन्येत स स्तेनो दण्डमर्हति॥** भा० ७।१४।८ **इत्युक्तलक्षणाः सर्वत्र धनादिषु कृतस्वकीयाऽभिमाना एव चौरास्तान् जयन्ति दण्डेन उपदेशेन वा चौरजाः, नीतिशास्त्राणि वेदा वा, 'जि जये' डः प्रत्ययः, तेषामारः सञ्चारोयत्र ते चौरजाराः, चक्रवर्तिनः धर्मोपदेष्टारो वा तेषां शिखामणिः शिरोभूषणवन्मान्य इति भावः। यद्वा—चौराणां जाराणां च कृते शिखामणिः प्रचण्डाग्निज्वालवत् चौर-जार-दाहक इत्यर्थः।"** "श्रीकृष्ण, सज्जनों के चित्त को चुराने के कारण, 'चोर' कहे जाते हैं, एवं अपने भक्तों की काम-वासना को जला देने के कारण, 'जार' कहाते हैं; अतएव, सज्जनों के लिये तो, मुकुटमणि की तरह शिरोधार्य हैं।" अथवा "मनुष्यों का अधिकार, केवल उतने ही धनपर है, जितने से उनका पेट भर जाय। इस से अधिक सम्पत्ति को, जो अपनी मानता है, वह, चोर है, दण्ड पाने के योग्य है" इस प्रकार के लक्षणोंवाले, अतएव, धन-सम्पत्ति आदि में सभी जगह अपना अभिमान करनेवाले, अविवेकी-जन ही चोर हैं, उनको दण्ड के द्वारा, अथवा उपदेश दे द्वारा जीतनेवाले, नीतिशास्त्र अथवा वेद ही, 'चौरजा'-शब्द से कहे जाते हैं, उन नीतिशास्त्रों का एवं वेदों का सञ्चार जिनमें है, वे, चक्रवर्ती-राजा एवं धर्मशास्त्र के उपदेष्टा-जन ही 'चौरजार'-शब्द के वाच्य हैं। श्रीकृष्ण, उन धार्मिक-चक्रवर्ती-जनों के, एवं धर्मोपदेशकों के भी मुकुटमणि की तरह सम्माननीय हैं; अथवा चोर एवं जार-व्यक्तियों को तो, प्रचण्ड-अग्नि की तरह जलादेनेवाले हैं।"

एवं **'गोपीवस्त्रापहारकः'**-शब्द की व्याख्या इस प्रकार है—**"गां धर्मं पाति रक्षतीति गोपी बुद्धिः, बुद्धेरेव विचारेण धर्मप्रवृत्तेः, तस्याः वस्त्रमावरणं अज्ञानं तस्यापहारकः। यद्वा—गोपीनां वस्त्राणि अज्ञान-वासनारूपाणि तेषामपहारकः; तासां दत्तस्वात्मबोधत्वात्। तत्स्फुटं तासामेव वचोभिर्यथा— "श्रीर्यत्पदाम्बुजरजश्चकमे तुलस्याः"** (भा० १०।२९।३७), **"प्रेष्ठो भवाँस्तनुभृतां किल बन्धुरात्मा"** (भा० १०।२९।३२), **"न खलु गोपिकानन्दनो भवानखिलदेहिनामन्तरात्मदृक्"** (भा० १०।३१।४), **"किमस्माभिर्वनौकोभिरन्याभिर्वा महात्मनः। श्रीपतेराप्तकामस्य"** (भा० १० ४७।४६) 'गो' अर्थात् धर्म की रक्षा करनेवाली बुद्धि को ही 'गोपी' कहते हैं; क्योंकि, बुद्धि ही विचारपूर्वक धर्म में प्रवृत्त होती है। अतः, उस बुद्धि के अज्ञानमय आवरणरूप वस्त्र का अपहरण करने के कारण ही, श्रीकृष्ण, 'गोपी-वस्त्रापहारकः' कहे जाते हैं। अथवा गोपियों के अज्ञान एवं वासनारूप वस्त्रों का अपहरण करने से, 'गोपीवस्त्रापहारकः' कहलाते हैं। क्योंकि, अपना स्वरूप-ज्ञान श्रीकृष्ण ने, गोपियों को यथेष्टरूप से दे दिया था। यह बात उन गोपियों के वचनों से ही स्पष्ट है, यथा—"हे प्रभो! जिस लक्ष्मी का कृपाकटाक्ष प्राप्त करने के लिये, बड़े-बड़े देवता, तपस्या करते रहते हैं; वह लक्ष्मी भी, आपके चरणों की रज पाने की अभिलाषा करती रहती है", "एवं आप ही, समस्त देहधारियों के निरपेक्ष-मित्र हो, आत्मा हो, परम-

प्रियतम हो", "एवं आप, केवल यशोदा-मैया के ही लाला नहीं हो; अपितु, सभी प्राणियों की अन्तरात्मा के साक्षी हो", "उद्धवजी के सामने गोपियाँ बोलीं कि, "अरी सखियो ! श्रीकृष्ण तो महात्मा हैं, स्वयं लक्ष्मीपति हैं, उनकी सारी कामनाएँ पूर्ण ही हैं, वे कृतकृत्य हैं। अतः हम सब, वनवासिनी ग्वालिनियों, अथवा दूसरी राजकुमारियों से, उनका कोई प्रयोजन नहीं है।"

और श्रीकृष्ण के ऊपर 'परदाराभिमर्शनरूप-शङ्का' भी नहीं उठानी चाहिये, क्योंकि, श्रीशुकदेवजी ने गोपियों को 'कृष्णवध्व' (भा० १०।३३।८) अर्थात् ये गोपियाँ, श्रीकृष्ण की नित्यकान्ता हैं, ऐसा कहा है। और श्रीगोपाल-मन्त्र में श्रीकृष्ण को 'गोपीजनवल्लभ', अर्थात् गोपीपति कहा है। और दुर्वासा ऋषि ने भी गोपालतापिनी-उपनिषद् में गोपियों के प्रति यही कहा है कि, **"स हि वो स्वामी भवति"**, "वे श्रीकृष्ण, तुम्हारे नित्यपति हैं। और उद्धवजी को सन्देश देते समय श्रीकृष्ण ने स्वयं भी, "बल्लव्यो मे मदात्मिकाः" (भा० १०।४६।६) "ये गोपियाँ, मेरी आत्मास्वरूप हैं" ऐसा कहा है। और गौतमीय-तन्त्र में भी **"अनेकजन्मसिद्धानां गोपीनां पतिरेव वा"** ऐसा कहा है। और काशीखण्ड में धर्मराज ने भी **"गोपीपते ! यदुपते ! वसुदेवसूनो !"** कहकर सम्बोधित किया है। सङ्गीत-शास्त्र में भी **"गोपीपतिरनन्तोऽपि वंशीध्वनि-वशं गतः"** ऐसा कहा है। और ब्रह्मसंहिता ५।३७ में तो ब्रह्मा ने गोपियों को, श्रीकृष्ण की कलास्वरूप ही कहा है, यथा—**"आनन्दचिन्मयरस-प्रतिभाविताभि-,स्ताभिर्य एव निजरूपतया कलाभिः।"** श्रीगीतगोविन्द में भी **"पत्युर्मनः कीलितम्"** ऐसा कहा है। एवं श्रीचैतन्य-महाप्रभु ने भी **"गोपीभर्तुः पदकमलयोर्दासदासाऽनुदासः"**, "मैं, गोपियों के नित्यपति श्रीकृष्ण के पदकमलों के दासों के दासों का भी अनुदास हूँ" ऐसा कहा है। भगवान् श्रीशङ्कराचार्य-कृत श्रीयमुना-स्तोत्र में भी, **"विधेहि तस्य राधिकाधवाऽङ्घ्रिपङ्कजे रतिम्"**, "हे मातः यमुने ! जो व्यक्ति, प्रतिदिन आपके इस स्तोत्र का पाठ करें उसका अनुराग, राधापति श्रीकृष्ण के चरणारविन्दों में कर दीजिये" ऐसा कहा है। श्रीरूप गोस्वामी ने अपने 'श्रीललितमाधव'-नामक नाटक में स्पष्टरूप से ऐसा ही निर्णय किया है। श्री श्रीधरस्वामिकृत 'भावार्थदीपिका'-टीका में भी **"ऋषभस्य जगुः कृतानि"** (भा० १०।३३।२२) यहाँ-पर 'ऋषभ'-शब्द का 'पति' ही अर्थ किया है। इसी नित्यपति-भाव को श्रीपरीक्षित्‌जी के प्रश्नोत्तर में, अन्य पतियों की स्वीकृति को कहकर, बहिरङ्ग-जनों को समझाने के लिये, श्रीशुकदेवजी ने परमात्मारूप से भी, "वे ही, सबके पति हैं", ऐसा समझाया है। और श्रीजीव गोस्वामी ने अपने 'श्रीगोपालचम्पूः' ग्रन्थ में तो यहाँतक कह दिया है कि, **"कदाचिदुपपतिव्यवहारस्तु मायिक एव"**, "अर्थात् प्रगट-लीला में जो उपपति व्यवहार, कभी-कभी सुना जाता है, वह तो मायिक ही है।" और इसी नित्यपतिभाव की पुष्टि, श्रीजीव गोस्वामीजी ने विस्तारपूर्वक की है। वह सब प्रसङ्ग, मेरे द्वारा की हुई 'श्रीगोपालचम्पूः' की भाषाटीका में भली प्रकार समझ लेना चाहिये। अधिक विस्तार के भय से यहाँ नहीं लिख रहा हूँ।

और 'श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूः' के सत्रहवें स्तवक के प्रारम्भ में ग्रन्थकार ने, 'रासलीला' के चार-प्रयोजन बताये हैं। दो, गौण-प्रयोजन हैं; एवं दो, मुख्य हैं; अर्थात् (१) कन्दर्प-दर्पदलन करना गौण-प्रयोजन है; एवं (२) वंशी की कला की परीक्षा लेना मुख्य-प्रयोजन है। इसी प्रकार (३) एकसाथ अनेक गोपियों का आलिङ्गन करना गौण-प्रयोजन है, एवं (४) कात्यायनी-व्रतपरायण गोपियों के नवीन अनुराग का अनुमोदन करना मुख्य-प्रयोजन है।

और देखो, प्रकृत-ग्रन्थकार, कविवर्य श्रीकर्णपूरजी ने तो, अपने 'श्रीचैतन्यचन्द्रोदय-नाटक' के अङ्क ६, श्लोक ३२ में तात्त्विक-दृष्टि से यहाँतक कह दिया है—

**"नानालीलारसवशतया कुर्वतो लोकलीलां, साक्षात्कारेऽपि च भगवतो नैव तत्तत्त्वबोधः।**
**ज्ञातुं शक्नोत्यहह न पुमान् दर्शनात्स्पर्शरत्नं, यावत्स्पर्शाज्जनयतितरां लोहमात्रं न हेम॥"**

"श्रीकृष्ण भगवान्, अपनी अनेक लीलाओं के रस के वशीभूत होकर, जब लौकिक-लीला की रचना करते हैं, उस समय उनका साक्षात्कार होनेपर भी, साधारण जीवों को उनके वास्तविक तत्त्व का तथा उनकी लीला के रहस्य का 'बोध' (ज्ञान) कदापि नहीं हो पाता। क्योंकि, कोई भी पुरुष, देखने मात्र से, पारस-पत्थर को तबतक नहीं जान सकता कि, जबतक वह पारस-पत्थर, अपने स्पर्श से लोहमात्र को, सुवर्णरूप में परिणत न कर दे।"

तात्पर्य—मैंने तो 'यथाधीतं', 'यथामति' के अनुसार, अपने सखा, श्रीकृष्ण की रसमयी रासलीला का रहस्य, श्रीकृष्ण के अखण्ड-ब्रह्मचर्य एवं निर्विकारत्व प्रतिपादनपूर्वक भली प्रकार कह दिया है, तो भी आसुरी-प्रकृति के कारण, निकृष्ट-मतिवाले दुष्ट-जन, अपने हृदय में विद्यमान परोत्कर्षाऽसहन-रूप मात्सर्य से, यदि इस पूर्वोक्त रहस्य का आदर नहीं करते हैं, तो उससे मेरी कोई हानि नहीं है। क्योंकि, ज्वर से पीडित व्यक्तियों की अरुचि से, शुद्ध एवं परममधुर दुग्ध का कौन-सा दोष है ? तथा चोक्तम्—'श्रीभगवन्नामकौमुदी'-टीकाकारैरनन्तदेवैः—

**"सम्यङ् निरूपितमिदं यदि नाद्रियन्ते, दुष्टा निकृष्टमतयो हृदि मत्सरेण।**
**किं तावता ज्वरवतामरुचेर्न जातु, दुग्धस्य शुद्धमधुरस्य विदूषणं स्यात् ॥"**

और देखो, पित्त के दोष से दूषित जिह्वापर तो, मीठी मिस्री भी, कड़वी लगा करती है, प्रोक्तं च नैषधकारैः श्रीहर्षैः—

**"पित्तेन दूने रसने सिताऽपि, तिक्तायते हंसकुलाऽवतंस !"** इति।

और **"फलेन फलकारणमनुमीयते"**, "फल के द्वारा ही, फल के कारण का अनुमान लगाया जाता है" इस नीति के अनुसार, जिस रासलीला की फलश्रुति ही, श्रोता-वक्ता के हृदय को जब कामादि दोषरहित बना देती है, तब वही रासलीला, स्वतः कितनी निर्दोष होगी, इसकी कल्पना भी, कौन कर सकता है ? यथा—(भा० १०।३३।४०)

**"विक्रीडितं व्रजवधूभिरिदं च विष्णोः, श्रद्धाऽन्वितोऽनुशृणुयादथ वर्णयेद् यः।**
**भक्तिं परां भगवति प्रतिलभ्य कामं, हृद्रोगमाश्वपहिनोत्यचिरेण धीरः ॥"**

"जो धीर-पुरुष, व्रजयुवतियों के साथ भगवान् श्रीकृष्ण के इस चिन्मय रास-विलास का श्रद्धा के साथ बार-बार श्रवण एवं वर्णन करता है, वह, भगवान् में 'परा' (प्रेमलक्षणा)-भक्ति को प्राप्त करके, अपने हृदय के रोगरूप काम-विकार को शीघ्र ही त्याग देता है; अर्थात् उसका काम-भाव सदा के लिये, विनष्ट हो जाता है।"

इसी बात की पुष्टि करते हुए, भगवान् श्रीकृष्ण की कृपा से ही, उनके प्रत्येक चरित्र का तात्पर्य बतानेवाले, कविवर श्रीहरिसूरिजी ने भी स्वरचित 'श्रीभक्तिरसायन' ग्रन्थ (३३।१८७-१८८) में यह कहा है—

**"हृद्रोगविगमायैव विक्रीडितमिदं हरेः। युक्तमुक्तं फलं तस्माद् गोपीवत्पठतामपि ॥**
**यन्नामापि सकृत्प्रोक्तमनामयकरं नृणाम्। सुव्यक्तमेव हृद्रोगापहं तद्रासकीर्तनम् ॥"**

"श्रीकृष्ण की यह रासलीला, हृदय के रोगरूप काम को दूर भगाने के लिये ही है। अतः, गोपियों की तरह, इस लीला का पाठ करनेवाले जनों के लिये भी, हृदय के रोग का दूर होनारूप जो

**परपुरुषत्वं तस्य न, परनारीत्वं च नो तासाम् ।**
**परपुरुषत्वं तस्मिन्, परनारीत्वं च तास्वेव ॥१३२॥**

**विक्रीडितमिदममलं, तस्य च तासां च सर्वदा सिद्धम् ।**
**लोकाऽनुग्रहहेतोः, केवलमवनौ प्रकाशमायातम् ॥१३३॥**

---

फल कहा है, वह उचित ही है । क्योंकि, जिन श्रीकृष्ण का एकबार कहा हुआ नाम भी, मनुष्यों को नीरोग बना देता है; अतः, उनकी रासलीला का कीर्तन, स्पष्ट ही हृदय के 'रोग' (काम) को दूर करने-वाला है" । इत्यलमतिविस्तरेण ॥१३१॥

लौकिक-दृष्टि से आनेवाले, परदाराभिमर्शनरूप वैधर्म्य को, सिद्धान्त की रीति से, दूर करते हुए, ग्रन्थकार भी स्वयं कहते हैं कि, देखो, सिद्धान्त की दृष्टि से तो, श्रीकृष्ण का 'परपुरुषत्व', एवं उन गोपियों का 'परनारीत्व' सिद्ध नहीं हो सकता । क्योंकि श्रीकृष्ण, शक्तिमान् परपुरुष हैं; एवं वे गोपियाँ, श्रीकृष्ण की 'ह्लादिनी'-नामक स्वरूपशक्ति रूप ही हैं । शक्ति एवं शक्तिमान् में, भेद नहीं होता है । तथापि लीलारस की पुष्टिकारक लोकरीति के अनुसार तो, केवल श्रीकृष्ण में ही 'परपुरुषत्व' (श्रेष्ठ पुरुषत्व) है, तथा उन गोपियों में ही 'परनारीत्व' (श्रेष्ठ नारीत्व) है । तात्पर्य—यहाँपर विशुद्ध शृङ्गार-रस की पुष्टिमात्र के लिये, 'परकीयात्व' स्वीकार किया गया है, वस्तुतः गोपियों में 'परकीयात्व' नहीं है । [**अतएवोक्तम्—(श्रीउज्ज्वलनीलमणि-ग्रन्थे श्रीहरिप्रियाप्रकरणे—२१) "यत्र निषेधविशेषः, सुदुर्लभत्वं च यन्मृगाक्षीणाम् । तत्रैव नागराणां, निर्भरमासज्जते हृदयम्" इति । यत्तु परकीयायामधर्महेतुकत्वेऽनौचित्याद् रसाभासत्वमुक्तम्, तत् प्राकृतनायकमालम्ब्यैव, न तु धर्माऽधर्माभ्यां नियन्तुमशक्यं नियन्तृचूडामणिन्द्रं श्रीकृष्णम् । यदुक्तम्—(उ० नी० नायकभेद-प्र० २१) "लघुत्वमत्र यत्प्रोक्तं तत्तु प्राकृतनायके" इति । (उ० नी० नायिकाभेद-प्र० ३) "नेष्टा यदङ्गिनि रसे कविभिः परोढा-,स्तद् गोकुलाम्बुजदृशां कुलमन्तरेण" इति**] रस की पुष्टि के लिये "श्रीउज्ज्वलनीलमणि" ग्रन्थ में, श्रीरूप गोस्वामी ने 'परकीयात्व' का सिद्धान्त, इस प्रकार निर्णीत किया है, यथा—'जिस नायक के अनुराग के विषय में निषेधविशेष हो, एवं मृगलोचना नारियों के लिये जो वस्तु अतिशय दुर्लभ हो, रसिकजनों का हृदय, विशेषतापूर्वक वहींपर आसक्त होता है" । और 'परकीया-नारी' में अधर्म के कारण, अनुचित होने के नाते जो रसाभास कहा है, वह तो 'प्राकृत-नायक' का आश्रय लेकर ही कहा है; किन्तु, धर्म एवं अधर्म के द्वारा नियन्त्रण में लाने के अयोग्य, तथा नियन्ताओं के चूडामणिस्वरूप श्रीकृष्ण का आश्रय लेकर नहीं कहा है । और 'परकीयाभाव' में जो छोटापन कहा है, वह तो 'प्राकृत-नायक' के विषय में ही कहा है । तथा रस के विवेचक कवियों ने, अङ्गीरस में 'परकीया नायिकाएँ' जो अभीष्ट नहीं मानी हैं, वे तो, गोपियों के कुल को छोड़कर ही अभीष्ट नहीं मानी हैं; अर्थात् श्रीकृष्ण की शक्तिस्वरूपा गोपियों में, 'परकीयात्व' के दोष की प्रसक्ति (प्राप्ति) ही नहीं हो पाती है ॥१३२॥

किंच, 'परकीयाभाव' की यह रीति, केवल प्रकट-लीला में ही नहीं है; किन्तु, अप्रकट-लीला में भी, यही लीला, नित्यसिद्ध ही है । इसी भाव को दिखाते हुए, कवि कहते हैं कि, श्रीकृष्ण की एवं गोपियों की जो यह रासलीला है, वह निर्मल है, तथा नित्यसिद्ध है । किन्तु, केवल भक्त-लोगों के ऊपर अनुग्रह करने के कारण ही, भूतल में प्रकाशित हो गयी है, यह सिद्धान्त है ॥१३३॥

**आकर्णयति य एतत्, कर्णयुतः कर्णरमणीयम् ।**
**यो वर्णयति च न तयोः, सौभाग्यं स्याद् वचोविषयः ।।१३४।।**

**इत्यानन्दवृन्दावने कैशोरलीलालताविस्तारे रासविलासो नाम विंशः स्तवकः ।।२०।।**

## एकविंशः स्तवकः

### होलिकालीला मुरलीचौर्यं च

### होलिका-लीला

**अथ लोकाचार-चारवोपपन्न-महोला होलाका नाम खेला खेलालसैर्दिविषद्भिरपि विलोकयितुमाकाङ्क्षणीया क्षणीया व्रजवलये जवलयेन यदि कदाचन ववले, नव-बले, तदा**

---

कानों से युक्त जो व्यक्ति, कर्णरमणीय इस रासलीला के प्रकरण को, श्रद्धापूर्वक श्रवण करता है, और जो व्यक्ति, श्रद्धापूर्वक सिद्धान्त-प्रदर्शनपूर्वक वर्णन करता है, उन दोनों व्यक्तियों का सौभाग्य, हमारी वाणी का विषय नहीं हो सकता है; अर्थात् उन दोनों का सौभाग्य, अनिर्वचनीय है। तात्पर्य— गोपीजनवल्लभ श्रीकृष्ण, कामादि दोषों को दूर करनेवाली, परमविशुद्ध, इस रासलीला के श्रोता एवं वक्ता, इन दोनों को ही, अतिशय सौभाग्य के स्थानस्वरूप अपने धाम में प्रविष्ट कर लेते हैं।

इस रासलीला के अन्त में, श्रीविश्वनाथ चक्रवर्ती महाशय का परममधुर एक पद्य मिलता है, यथा—

**"वाङ्मयेषु मधुरा हरिगाथा-, स्तासु कृष्णचरितान्यमृतानि ।**
**तेष्वपि प्रमदिव्यधुनीं मे, रासकेलिमनु मज्जतु चेतः ।।"**

अर्थात् वाङ्मय जितने भी ग्रन्थ हैं, उन सब में श्रीहरि की कथाएं ही परममधुर हैं; श्रीहरि की उन समस्त कथाओं में भी, श्रीकृष्ण के समस्त चरित्र ही अमृतस्वरूप हैं; श्रीकृष्ण के उन चरितामृतों में भी, 'रासलीला' तो आनन्दमयी गङ्गा ही है। अतः, मेरा मन तो, निरन्तर उसी में गोता लगाता रहे। श्रीरासविहारी के श्रीचरणों में मेरी यही विनम्र प्रार्थना है ।।१३४।।

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित–श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कैशोरलीलालताविस्तारे
रासविलासो नाम विंशः स्तवकः सम्पूर्णः ।।२०।।

## इक्कीसवाँ स्तवक

### होलिका एवं मुरलीचौर्य-लीला

### होलिका-लीला

इस इक्कीसवें स्तवक में, होलिका-क्रीडा में अनुरागभरे राग-रागिनी के समूह में, उच्चस्वर के गानमय कौतूहल में, गोपियों के साथ उपवन में निरन्तर क्रीडा को धारण करनेवाले, बलदेवजी के सहित

तस्मिन्नुत्सवे स वेणुपाणिः कुतूहली हली चाऽनुवृन्दावनमहि महिम्ना तस्य महस्य विगतत्रपे तत्र पेशलता-शलता वैदग्ध्येन मुग्धे तादृशां सुदृशां सुभगानां मण्डले मण्ड-लेपेनेव चिक्कणे कौतुकपीयूषयूषस्य स्वस्वानुरागवतीजनेन पृथक् पृथगुपगीयमानौ मानौचित्येन पृथक् पृथक् विहरन्तौ हरन्तौ निजनिजरमणीमनो मनोरमालेपमालामालावसनालङ्कार-चमत्कृतिकृतिनौ सरागं रागं कमपि चाऽऽलपन्तौ तत्स्वरग्राम-ग्राममूर्च्छनाच्छनाऽतिदक्षताऽक्षतानन्दौ देशाचार-वशतोऽवश-तोषतया सह सहचरैरपि प्रणयिभिः श्रवणसुखकरकरतालिकाचलवलयझङ्कारानु-कूलमधुरतावादि-वादित्र-समसमदचर्च-चर्चरी-द्विपदिकादि-कान्तगानपरैरपरैरपि परिजनैः समं समन्ततो मधुरजनि-मधुरजनि-शोभातिशये हिमकरकरनिपात-शातशाबल्यबल्यसौभगे तरुतरुणिमाऽविरामरामणीयके काननोद्देशे केकाऽननोद्देशे चिरं विललसतुः ॥१॥

श्रीकृष्ण, जब क्रीडा कर रहे थे, एवं उसी समय वंशी की चोरी हो जाने के बाद, परिहास करने में 'पटु' (चतुर), 'मधुमङ्गल'-नामक वटु (ब्रह्मचारी), जब अधिक मात्रा में बोल रहा था, तब श्रीकृष्ण ने,दैवयोग से आये हुए शङ्खचूड का वध कर दिया, यह लीला वर्णित होगी।

शरदृतु में होनेवाली रासलीला वर्णन करके, उसी प्रकार वसन्तऋतु में होनेवाली होलिका-लीला का वर्णन करते हैं, यथा—फाल्गुन-मास में कभी 'होलिका'-नामक क्रीडा, जब प्रवृत्त हो गयी, तब वंशी को हाथ में रखनेवाले, वे श्रीकृष्ण, एवं क्रीडामय कौतूहल से युक्त, वे बलदेव (हलधर), दोनों ही भाई, अपने-अपने में अनुराग रखनेवाली, गोपीरूप जनों के द्वारा, पृथक्-पृथक् गाये-जानेवाले होकर, हास-परिहासमय विलास करने लग गये (यह अन्वय है)। यह होलिका-लीला, लोकाचार की सुन्दरता से युक्त महोत्सव को देनेवाली है, एवं आकाश में स्थित होकर, श्रीकृष्ण की लीला के दर्शन में लालसा रखनेवाले, देवताओं के द्वारा भी, देखने के लिये आकांक्षणीय है, अर्थात् व्रज की होली को देखने के लिये, देवता भी उत्सुक बने रहते हैं; तथा व्रजमण्डल में यह होली, फाल्गुन-मास में 'क्षणीया', अर्थात् प्रतिक्षण होती रहती है। तात्पर्य—उस होली-लीला में, व्रज में प्रातःकाल, मध्याह्न, सायंकाल, प्रदोष, एवं आधी-रात आदि का कोई नियम नहीं है। अतः, इस प्रकार की होली, जब शीघ्रता के योग से प्रवृत्त हो गयी, तब नवीन बलवाले उस होली के महोत्सव में, श्रीवृन्दावन की भूमि में, उसी महोत्सव की महिमा से, उस प्रकार की परमसुन्दरी श्रीकृष्ण की प्रियतमा गोपियों का मण्डल, उस समय लज्जा से रहित हो रहा था, एवं वह गोपीमण्डल, वहाँपर 'पेशलता' (सुन्दरता या चतुरता) के द्वारा, प्रचारित हुई विदग्धता से, अर्थात् श्रीकृष्ण के पाण्डित्य से सुमनोहर हो रहा था, तथा कौतुकरूप पीयूष के 'यूष', अर्थात् द्रव के माँड़ के लेप के द्वारा ही, मानो स्निग्ध हो रहा था। इस प्रकार के गोपीमण्डल में, श्रीकृष्ण-बलदेवरूप दोनों भाइयों के गुणों का गायन, अपने-अपने में अनुराग रखनेवाले गोपीजन के द्वारा, पृथक्-पृथक् ही हो रहा था। एवं दोनों भाई, मान की उचितता के कारण, अलग-अलग ही विहार कर रहे थे, एवं अपनी-अपनी रमणीरूप गोपियों के ही मन को हर रहे थे, एवं मनोहर चन्दन, माला, वस्त्र, तथा अलङ्कारों के द्वारा, चमत्कार दिखाने में परमकुशल हो रहे थे, एवं अनुरागपूर्वक किसी अनिर्वचनीय राग का आलाप कर रहे थे, तथा उसी राग के स्वर एवं ग्रामों के 'ग्राम' (समूह) का, एवं उसकी मूर्च्छनाओं की गति में, अतिशय 'दक्षता' (निपुणता) के कारण, अखण्डानन्द से परिपूर्ण हो रहे थे। तथा देशाचार के वश से, प्रतिबन्धरहित 'सन्तोष' (प्रसन्नता) के कारण, अतिशय प्रेमी, अपने सखाओं के साथ भी, क्रीडा कर रहे थे। तथा श्रवण-सुखदायक करतालियों के लगाने से, चलते हुए कङ्कणों की झङ्कारों के अनुसार, मधुरता-

तत्र च— वारुणीमदविघूर्णितेक्षणो, गण्डमण्डलचलैककुण्डलः ।
स्वाऽनुरागिरमणीभिराबभौ, गान-नर्तन-कुतूहली हली ॥२॥

किञ्च, विश्लथेन वपुषो हिमगौराद्, वाससाऽतिशितिना कृतशोभः ।
अर्धमर्धमुरसः स्खलतेव, भ्राजते स्म तिमिरेण शशाङ्कः ॥३॥

किञ्च, क्षणं नटति चर्चरी-द्विपदिकादि-गानक्रमे
बलः प्रमदविह्वलः स्वयमभून्मदो मूर्तिमान् ।
क्षणं हसति गायति क्षणमपि प्रियाभिः समं
रजः किरति कौङ्कुमं सुरभि कामसिन्दूरवत् ॥४॥

चन्द्रावली निजसखी-निकरेण राधा, प्राणप्रियेण ललितादि-सखीजनेन ।
श्यामा निजाऽऽलिनिचयेन निजेन भद्रा, स्वाऽऽलीकुलेन निवहैः सह यूथपानाम् ॥५॥

---

पूर्वक बजनेवाले ढप (डफ), ढोल मृदङ्ग आदि बाजाओं के अनुरूप, कस्तूरी की चर्चारूप 'चर्चरी' के सहित 'द्विपदिका' आदि सुन्दर, मनोहर गाना-गानेवाले दूसरे सेवकजनों के साथ भी, क्रीडा कर रहे थे। एवं 'श्रीकृष्ण-बलदेव', वृन्दावन के जिस विभाग में, बहुत देरतक विलास कर रहे थे, वह विभाग भी, चारों ओर से मधुरता की उत्पत्ति से युक्त, जो 'मधुरजनि', अर्थात् वसन्त की रात्रि, उस रात्रि के द्वारा होनेवाली अतिशय शोभा से युक्त था, एवं चन्द्रमा की किरणों के गिरने से सुखदायी विचित्रता के प्रबल सौन्दर्य से युक्त था; एवं वृक्षों की तरुणाई की निरन्तरता से परमरमणीय था, तथा केकाओं के, अर्थात् मयूरों की वाणियों के 'अननोद्देश', अर्थात् जीवनोद्देश से युक्त था ॥१॥

और वृन्दावन के उस प्रदेश में, वारुणी के मद से विशेष घूमनेवाले नेत्रों से युक्त, एवं कपोल-मण्डलपर हिलनेवाले एक ही कुण्डल से युक्त, तथा गाने, बजाने, एवं नाचने के कौतूहल से युक्त, हलधर श्रीबलदेवजी, अपने में अनुराग रखनेवाली गोपियों के सहित शोभा पाने लगे ॥२॥

किंच, बर्फ के समान गौरवर्णवाले अपने शरीर के ऊपर से विशेष शिथिल हुए, अतिशय काले-वस्त्र के द्वारा, अर्थात् परमसुन्दर नीलाम्बर के द्वारा की हुई शोभायुक्त होकर, इस प्रकार प्रकाशित हो रहे थे कि, मानो वक्षःस्थल से आधे-आधे खिसलते हुए अन्धकार के द्वारा, जिस प्रकार चन्द्रमा प्रकाशित होता हो ॥३॥

किंच, प्रकृष्ट मद से विह्वल हुए श्रीबलदेव, 'चर्चरी', 'द्विपदिका' आदि के गायन के क्रम में, क्षणभर नृत्य करने लग जाते हैं, उस समय स्वयं मूर्तिमान् मद ही हो जाते हैं। पश्चात् अपनी प्रियतमा गोपियों के साथ, क्षणभर में हँसने लग जाते हैं, एवं गाने लग जाते हैं, तथा कभी उन गोपियों के ऊपर, परमसुगन्धित कुंकुम की धूलि को, अर्थात् अबीर-गुलाल को, कामदेव के सिन्दूर की तरह फेंकने लग जाते हैं ॥४॥

स्वपक्ष, विपक्ष, सुहृत्पक्ष, एवं तटस्थपक्ष के भेद से, गोपियाँ, चार प्रकार की हैं; तथापि होलिका के मङ्गलमय उस महोत्सव में तो, उन सबका परस्पर में सौहार्द ही उत्पन्न हो गया था। इसी भाव का वर्णन करते हुए कहते हैं कि, उस होली के महोत्सव में, अपनी सखियों के समूह के सहित चन्द्रावली; एवं प्राणों के समान प्यारी ललिता आदि सखियों के सहित श्रीराधिका, एवं अपनी सखियों

अन्योन्य-हास-परिहास-विलासपूर्वं, सैन्दूर-कौङ्कुमरजोनिकरं किरन्त्यः ।
वीणादि-वादनविधान-रसेन मुक्त-,कण्ठं जगुर्द्विपदिकां मदिराऽऽयताक्ष्यः ॥६॥

कृष्णः कलेन मुरली-निनदेन तासां, विद्रावयन् सुचिरसञ्चितगानगर्वम् ।
काश्मीररेणुनिकरेण समं समन्तात्, ताभिः प्रमोद-रभसेन विकीर्यते स्म ॥७॥

अवाङ्मुखतया वरं सहत एव मुग्धभ्रुवां, सझङ्करणकङ्कणं करतलेन कीर्णं रजः ।
मदाऽऽविलकलाकुलः कलभराजवन्निश्चलः, समुज्झति न चर्चरी-रुचिरवेणुगानं हरिः ॥८॥

एवं खेलाविक्रम-क्रमतः सविभ्रम-भ्रमणवशात् बलदेवाऽऽलम्बिनीनां नितम्बिनीनां नितरामुन्मदानां दानान्ध्यबन्धुरसिन्धुरसिंहवत् कुतूहलिना हलिना सह तत्रैव सान्निध्ये सति—

गायन्त्यो गापयन्त्यश्चलवलयकरोत्ताल-तालाऽनुकारं
नृत्यन्त्यो नर्तयन्त्यः पदकमललसन्मञ्जुमञ्जीरघोषैः ।
रामा रामाऽनुरक्ता ऋजुसरसदृशो लौकिकेनोपहासे-
नाऽदूराद् देवराङ्गे सकुतुकमकिरन् कौङ्कुमीः केलिधूलीः ॥९॥

---

के समुदाय के सहित श्यामासखी, तथा अपनी सखियों के कुल के सहित 'भद्रा'-नामक सखी उपस्थित हुई थी। इस प्रकार वहाँपर, अनेक यूथेश्वरी गोपियों के समूहों के सहित, पूर्वोक्त सभी गोपी उपस्थित हुई थीं। अतएव, खञ्जन-पक्षी के समान विशाल नेत्रोंवाली, वे सभी गोपियाँ, परस्पर में हास-परिहास के विलासपूर्वक, सिन्दूर, कुंकुम आदि की धूलि के समूह को, एक दूसरी के ऊपर फेंकती हुईं, अर्थात् आनन्दपूर्वक अबीर-गुलाल उड़ाती हुईं, वीणा आदि बाजाओं के बजाने के विधान के रसपूर्वक 'द्विपदिका'-नामक गाने को मुक्तकण्ठ से, अर्थात् खुले हुए गले से गाने लग गयीं ॥५-६॥

उसी समय श्रीकृष्ण, सुमधुर मुरली की ध्वनि के द्वारा, उन गोपियों के बहुत समय से सञ्चित गाने के गर्व को दूर भगा रहे थे; किन्तु, वे गोपियाँ भी, उनको चारों ओर से घेरकर, होली के हर्ष के वेग से, पुष्पों की केसर के समूह के द्वारा, एकसाथ विक्षिप्त करने लग गयीं; अर्थात् उनके ऊपर सभी गोपियाँ, एकसाथ केसर की धूलि एवं अबीर-गुलाल आदि बरसाने लग गयीं ॥७॥

उस समय मनोहर भौंवाली, उन गोपियों के कङ्कणों की झङ्कार के सहित, करतल के द्वारा फेंकी हुई केसर आदि की धूलि को भले ही नीचा मुख करके सहन ही कर रहे थे, तो भी कस्तूरी के रस से लिप्त हुए एवं चातुर्य से परिपूर्ण श्रीकृष्ण, मद से मत्त, एवं 'कल' (अस्पष्ट मधुरध्वनि) से आकुल, गजेन्द्र के युवराज की तरह निश्चल होकर, 'चर्चरी' के द्वारा सुमनोहर वेणु के गान को नहीं छोड़ रहे थे ॥८॥

इसी प्रकार क्रीडा के विक्रममय क्रम से, विलास के सहित भ्रमण के वशीभूत होकर, विशेष उन्मत्त होनेवाली एवं पतिरूप से, बलदेवजी का ही अवलम्बन करनेवाली जो गोपियाँ थीं, उनकी, निकटता वहींपर, मदान्धता से सुन्दर उत्तम हाथी की तरह, कौतूहल करनेवाले 'हलधर' (श्रीबलदेव) के साथ हो जानेपर, श्रीबलरामजी में अनुराग रखनेवाली, वे गोपाङ्गनाएँ, चलती हुई चूड़ियों से युक्त हाथों की श्रेष्ठ ताल के अनुकरणपूर्वक, आपस में गाती हुई एवं गवाती हुईं, तथा अपने चरणकमलों में

ततश्च, कृष्णाऽपाङ्गेङ्गितज्ञैः सहचरनिकरैर्लोहित-श्वेत-पीतान्
पिष्टातानुत्किरद्भिर्युगपदुपचितैर्द्राव्यमाणासु तासु ।
गाम्भीर्यस्निग्धमुग्धोल्लसितविहसितः कूजितेनैव वेणोः
कृष्णस्ताः पर्यहासीदथ परिजहसुः सस्वनं कृष्णवध्वः ॥१०॥

**एवं करकिशलय-लयललितोत्तालतालपुरःसरं हो हो ही हीति हास-परिहास-परिपाट्या परितः परिसरत्सु कृष्णपरिजनेषु तत्कुतूहल-हलहलाशब्देन कुपितो मदकल-कलभ इव मदमत्तप्रवरो हि रोहिणीसुतः केलीधूलीधू-लीलया खेलाऽऽजित्वरो जित्वरो भवन्नभिधावति स्म ॥११॥**

**तदवसरे सिंहावलोक-न्यायेन गतयाऽप्यागतयेवं लज्जया जयाकाङ्क्षिण्येव हतप्रतिभाऽप्रतिभानास्वपसृतासु तासु कृष्णवनितासभासु भासुरतया समुपसर्पत्सु सहचरेषु स भगवानेककुण्डली कुण्डलीन्द्रभोगभुजो भुजोपपीडं हसन्नेव सहचरानापीड्य केलिधूलिभिर्धुसरयामास ॥१२॥**

---

शोभायमान सुन्दर नूपुरों की ध्वनियों के सहित, नाचती एवं नचाती हुई शोभा पा रही थीं। एवं सरल-सरस दृष्टिवाली, तथा श्रीबलराम में अनुराग रखनेवाली, वे गोपियाँ, लौकिक उपहास के अनुसार, अपने देवर, श्रीकृष्ण के अङ्गों के ऊपर, निकट से ही कुंकुमसम्बन्धी क्रीडामयी धूलियों को, अर्थात् गुलाल को, उत्सुकतापूर्वक फेंकने लग गयीं ।।९।।

उसके बाद, श्रीकृष्ण के कटाक्ष का इशारा समझनेवाले सखागण, एकसाथ एकत्रित होकर, श्रीबलराम के पक्षवाली उन गोपियों के ऊपर, लाल, सफेद एवं पीले रङ्गवाले सुगन्धित अबीर-गुलाल आदि को फेंकने लग गये। इस प्रकार उन सखाओं के द्वारा, वे गोपियाँ, जब भगायी जा रही थीं, तब श्रीकृष्ण, गाम्भीर्य से स्निग्ध, सुन्दर, एवं उल्लासभरी हँसी से युक्त होकर, वेणु की ध्वनि के द्वारा ही, उन गोपियों का परिहास करने लग गये। उनके परिहास करने के बाद तो, श्रीकृष्ण की वधूरूपा गोपियाँ भी, ऊँचेस्वर से परिहास करने लग गयीं ।।१०।।

**[करकिशलययोर्लयेन श्लेषेण ललित उत्ताल उत्कटः श्रेष्ठो वा यस्तालस्तत्पुरःसरम् । "उत्ताल उत्कटे श्रेष्ठे" इति मेदिनी । हि यतो मदेन मत्तप्रवरः अतः कुपितः । केलिधूलीनां धूम्रालनं तल्लीलया, खेलेव आजिर्युद्धं तत्र त्वरा यस्य सः]** इस प्रकार श्रीकृष्ण के परिजन, अपने-अपने करपल्लवों के, अर्थात् दोनों हाथों के, मिलाने से सुन्दर, उत्कट या श्रेष्ठ जो ताल, उस प्रकार के तालपूर्वक 'हो हो ही ही' इस प्रकार की हास-परिहासमयी होली की 'परिपाटी' (चाल) के द्वारा, जब चारों ओर घूम रहे थे, तब उनके कौतूहलमय हल-हला शब्द से कुपित हुए, मदमत्त हाथी के बच्चे की तरह, मदमत्तों में श्रेष्ठ, रोहिणी-नन्दन श्रीबलदेव, होली की क्रीडा की अबीर-गुलाल आदि धूलि की फैंका-फैंकी की लीला के द्वारा, एवं क्रीडारूप युद्ध में शीघ्रता से युक्त होकर; अतएव विजयी होकर, चारों ओर दौड़ने लग गये ।।११।।

उस होली के अवसर में, यद्यपि सभी की लज्जा भाग गयी थी, तथापि 'सिंहावलोकन-न्याय' से, अर्थात् "सिंह, शिकार मारकर, जब आगे बढ़ता है, तब पीछे की ओर फिर-फिरकर देखा करता है" इसी नीति के अनुसार, मानो वह लज्जा, पुनः लौटकर चली आयी थी। अतएव, मानो विजय की

**ततश्च रथचरणपाणिसहचरैर्बलात् बलात् स्वं मोचयित्वा संभूय भूयः सकलैरेव युगपदसाध्वसं साध्वसंभ्रान्तः स खलु खेलाकौतुकेन केनचिदगणितगौरवै रवैकमुखरमुख-रम्यैः सिन्दूरपांशुभिरुदंशुभिरुदञ्चयमानैः पर्यभावि ॥१३॥**

**दरहसित-सितदशन-ज्योत्स्नास्नान-सरसदशनवसनं स नन्दकुमारो मा रोचतेऽयं वोऽन्यायो मे यदेकाकिनमार्यमनार्यमनास्त्वादृशां गणः संभूय परिभवतीति यदि निवारयामास, तदा कमलरागरागपरिष्वक्तं हीरकस्तम्भमिव, जवारुचिजवारुचिरं महास्फटिकाङ्कुरमिव, बालाऽरुणाऽरुणायितं सुमहिमहिमगिरिशिखरमिव, प्रचलकोककोकनदकाननाक्रान्तं पुण्डरीकखण्डमिव, सन्ध्यारागपरभागपरभासुरं पूर्णचन्द्रमण्डलमिव, सिन्दूररेणुरूषितं मदकौतुकशबलं बलं विलोक्य तद्वनिता नितान्तरागिण्यः पुनस्तमभितोऽभितोषेण सह नृत्य-गीत-वाद्याभिवाद्याभिनयेय विहारविक्रमतः क्रमतः कियदन्तरिता यदि बभूवुः, तदा तदारात्**

---

आकांक्षावाली उस लज्जा के द्वारा, श्रीकृष्ण की वनितारूप गोपियों की सभाएँ, विनष्ट हुई प्रतिभाओं के कारण, 'प्रतिभान' (सूझ) से रहित होकर, जब इधर-उधर हट गयीं, एवं 'भासुर' (चमकदार, भयानक, शूरवीर) होने के कारण, श्रीकृष्ण के सखा ही, जब बलदेवजी के निकट आरहे थे, तब शेषनाग के शरीर जैसी भुजाओंवाले, एक कुण्डल धारण करनेवाले, उन भगवान् बलदेवजी ने, उन सखाओं को अपनी दोनों भुजाओं के द्वारा, भींच-भींचकर पीडित करके, क्रीडामयी धूलियों के द्वारा, हँसते-हँसते ही 'धूसरित' (धुमैले रङ्गवाले) बना दिया ॥१२॥

उसके बाद, श्रीकृष्ण के उन सखाओं ने, अपने-अपने को बलदेवजी के हाथों से बलपूर्वक छुड़ाकर, पुनः सभी ने एकसाथ सम्मिलित होकर, भली प्रकार हड़बड़ाहट से रहित हुए बलदेवजी को भी, निर्भय होकर पराजित कर दिया। वे सखा, बलदेवजी को अन्य समय यद्यपि अपना पूज्य बड़ा भाई मानते थे, तथापि होली के किसी अनिर्वचनीय क्रीडाकौतुक के द्वारा, उस समय ऊधम-दङ्गा में, वे सब, उनके गौरव को गिनती में नहीं ला रहे थे। अतएव, 'हो हो ही ही' इत्यादि हास-परिहास की परिपाटी के शब्द से, वाचाल-मुखों के द्वारा, सुन्दर मालूम हो रहे थे, तथा ऊँची किरणोंवाले सिन्दूर की धूलियों के द्वारा, बलदेवजी को हराते हुए, इधर-उधर कूद रहे थे ॥१३॥

उसी समय, अपनी मन्द मुसकान से सफेद हुए दाँतों की चाँदनी के द्वारा स्नान करने से सरस 'दशनबसन' (ओठ) के भावप्रदर्शनपूर्वक, नन्दकुमार श्रीकृष्ण ने, जब "हे सखाओ ! देखो, तुम्हारा यह अन्याय, मेरे लिये अच्छा नहीं लगता है। जो कि अनार्य-मनवाला तुम्हारे जैसे सखाओं का समूह, परम-पूजनीय हमारे बड़े भाई अकेले बलदेवजी को, सम्मिलित होकर, पराजित कर रहा है" इस प्रकार कहकर, निवारण कर दिया, तब पद्मरागमणि की लालिमा से आलिङ्गित हुए ही, एकमणि के स्तम्भ की तरह; एवं जवासे के पुष्पों की लालकान्ति के वेग से अच्छी तरह से सुन्दर लगनेवाले, महास्फटिकमणि के अंकुर की तरह; एवं प्रातःकाल में उदय हुए सूर्य के द्वारा अरुणवर्ण में परिणत हुए, सुन्दर महिमावाले हिमालय-पर्वत के शिखर की तरह; एवं विशेष भ्रमण करनेवाले चकवाओं से युक्त लालकमलों के वन से 'आक्रान्त' (घिरे हुए), सफेद कमलों के समूह की तरह; तथा सन्ध्या की लालिमा के 'परभाग' (उत्कृष्टतर गुण) से विशेष चमकीले पूर्ण-चन्द्रमा के मण्डल की तरह; सिन्दूर की धूलि से 'रूषित' हुए, अर्थात् अबीर-गुलाल के द्वारा धूसरित हुए; अतएव, पहले से ही अनुगत हुए कोप के द्वारा, तथा मद व कौतुकरूप दोनों सञ्चारीभावों

कृष्ण-महेला कामहेला कापि कापिशायनपानमत्ततयेव महनीयमह-नीयमानोत्कण्ठया समुल्ललास ॥१४॥

### मुरलीचौर्य-लीला

'कथं ह्रियतेऽस्य वंशिका वंशिकासुरभेर्भुजाभोगतो गतोल्लासश्च कथमयं संपद्यते तद्वियोगेन योगेन यस्याः कूजितेनाऽस्माकमेतावति गानकौशल्ये शल्येन विद्धमिव वैदग्ध्यं भवति; तदियमवश्यं वंशी वशीभावमापादनीया' इति परस्परं मन्त्रणानैपुण्य-पुण्यतामुद्भाव्य—

न साक्षादाकृष्या भवति मुरली नाऽस्य करतो
विरामोऽस्या नाऽस्याप्यवतरति वैवश्यसमयः ।
कथङ्कारं भूयादपहरणमस्या इति दर-
स्मितं कर्णे कर्णे निभृतमलगन् पङ्कजदृशः ॥१५॥

---

के द्वारा 'सम्मिलित' (मिश्रित) हुए बलदेवजी को देखकर, उनमें महान् अनुराग रखनेवाली उनकी वधूरूपा गोपियाँ, उनके चारों ओर, महान् सन्तोषपूर्वक नृत्य, गीत, वाद्य आदि के द्वारा भी, महान् आदरणीय अभिनयपूर्वक विहारमय विक्रम से, क्रमशः जब कुछ दूर चली गयीं, तब बलदेवजी से कुछ दूरीपर विद्यमान, एवं श्रीकृष्ण के निकट वर्तमान, एवं 'कामहेला', अर्थात् प्रेमपूर्वक आमोद-प्रमोदमयी क्रीडा से युक्त, एवं श्रीकृष्ण की महिलास्वरूपा कोई अन्तरङ्गगोपी, मानो 'कापिशायनपान' (मधुपान) से उत्पन्न हुई मत्तता से ही प्रशंसनीय, एवं महोत्सव में प्राप्त की जानेवाली अनिर्वचनीय उत्कण्ठा के द्वारा भली प्रकार उल्लसित हो उठी ॥१४॥

### मुरली-चौर्यलीला

उस गोपी के इस प्रकार उल्लसित होते ही, कमलके-से नेत्रोंवाली सभी गोपियाँ, "इन श्रीकृष्ण की, गुग्गुलकी-सी सुगन्ध से युक्त, एवं भुजारूप सर्प के फण से, यह वंशी किस प्रकार चुरायी जाय ? एवं उस वंशी के वियोग से, ये श्रीकृष्ण, उल्लास से रहित किस प्रकार हो सकते हैं ? क्योंकि, जिस वंशी के सम्बन्ध से, उत्पन्न हुए अव्यक्त शब्द से, हमारे इस प्रकार के अपूर्व गान के चातुर्य में जो चतुरता है, वह मानो काँटे के द्वारा विद्ध हुई-सी हो जाती है; इसलिये यह वंशी, अवश्य ही वश में लाने योग्य है, अथवा वश में लानी चाहिये" इस प्रकार (**मन्त्रणानैपुण्यस्य पुण्यतां चारुताम् "पुण्यं तु चार्वपि" इत्यमरः**) विचार की चतुराई की सुन्दरता को प्रगट करके, "अरी सखियो ! यह मुरली, श्रीकृष्ण के हाथ से, उनके देखते हुए, साक्षात् चुराने योग्य नहीं है, एवं श्रीकृष्ण के हाथ से इस मुरली का कभी विराम भी नहीं होता है, अर्थात् ये, इसको सदैव, अपने हाथ में ही रखते हैं, तथा निद्रा, आदि के द्वारा, इन श्रीकृष्ण की विवशता का समय भी अवतीर्ण नहीं हो रहा है। अतः, इस मुरली की चोरी, किस प्रकार संभव हो सकती है ?" इस प्रकार कहकर, सभी गोपियाँ श्रीकृष्ण से आँख बचाकर, एकान्त में मन्द-मुसकानपूर्वक, कान-कान में लग गयीं, अर्थात् वंशी चुराने के लिये, सभी, कानाफूसी करने लग गयीं ॥१५॥

एवं निभृतभृतयुक्तयो विवशीकरिष्यमाणपुरुषवृषभा वृषभानुपुत्रीमुपसृत्य 'सुभगे ! यदि कृष्णवंशीवशीकरणलोभवती भवती भवति, तदा कृतककृतकवाम्या क्षणं भवतु, तदा कृष्णस्य वंशीवादनप्रगल्भता अपयास्यति, यास्यति नः सङ्गीतमतिकौशलम्' इति कथयन्तीषु निभृतं सर्वासु कुसुमासवस्तु वस्तुतो न जानन्नपि सहजवाचालतालताकुसुमपरिमलया प्रतिभया भयाऽभावतः कृष्णं जगाद,—'वयस्य ! इमाः खलु मुरलीगानाऽनुरूपं सुरूपं सुष्ठु गातुमसमर्था मुरलीमपहर्तुं मन्त्रयन्ते, तदिमां मयि समर्प्य कण्ठेनैव गीयताम् । मम ब्राह्मणस्य प्रभा-प्रभावतो निकटं प्रकटं प्रयास्यन्ति नेमाः ॥'१६॥

कृष्ण आह,—'वयस्य ! भवतो वसन्तोत्सव एव दृष्टा ब्राह्मण्य-प्रभावाः प्रभा-बाहुल्यं च, तदद्य मुरलीरक्षणक्षणक्षमता तव साधीयसी भविष्यतीति कः सन्देहः ॥'१७॥

स आह,—'भो वयस्य ! यस्य मन्त्रणतो भवान् सर्वोत्कर्षशाली शालीनः, सोऽहं

---

पूर्वोक्त श्लोक में, गोपियों ने, वंशी चुराने के तीन उपाय सोचे थे। पहला उपाय तो यह था कि, श्रीकृष्ण के हाथ से यह वंशी, बलपूर्वक खींच ली जाय। दूसरा यह था कि, यदि ये, वंशी को हाथ में से, जब कभी अन्यत्र धरें, तभी वह उठा ली जाय। तीसरा उपाय यह था कि, ये श्रीकृष्ण, जब किसी प्रकार विवश हो जायँ, तभी यह चुरा ली जाय। इन तीनों उपायों में से, उन गोपियों ने, तीसरा उपाय ही प्रबल एवं सरल निर्णीत कर लिया। इसी बात को कहते हैं कि, इस प्रकार एकान्त में, वंशी को चुराने की युक्ति को पुष्ट करनेवाली, एवं पुरुषोत्तम श्रीकृष्ण को वश में करने को तत्पर होनेवाली, वे सभी गोपियाँ, वृषभानुनन्दिनी श्रीमती राधिका के निकट जाकर, "हे सौभाग्यवति ! राधे ! देखो, यदि आप, श्रीकृष्ण की वंशी को वश में करने के लोभ से युक्त हो, तब तो हमारे कहने से, क्षणभर के लिये, बनावटी मानरूपी कुटिलता से युक्त हो जाओ, अर्थात् बनावटी मान करके बैठ जाओ। तब ऐसा करने से, श्रीकृष्ण की वंशी बजाने की 'प्रगल्भता' (उत्साह या निपुणता) स्वतः दूर भाग जायगी; एवं हमारा सङ्गीत, महती निपुणतापर पहुँच जायगा।" इस प्रकार एकान्त में, जब कह रही थीं, तब कुसुमासव (मधुमङ्गल) तो वस्तुतः उन गोपियों के विचार को न जानकर भी, स्वाभाविकी वाचालतारूप लता के पुष्पों की मनोहर गन्धवाली प्रतिभा के कारण, भय के अभाव से, श्रीकृष्ण के प्रति बोला कि, "हे मित्रवर्य ! श्रीकृष्ण ! देखो, भैया ! ये गोपियाँ, तुम्हारी मुरली के गायन के 'अनुरूप' (तुल्य) सुन्दरतापूर्वक भली प्रकार से गाने को असमर्थ हैं; अतएव, तुम्हारी मुरली को चुराने के लिये, गुप्तरूप से विचार कर रही हैं। इसलिये आप, इस मुरली को मेरे निकट अर्पण करके, अपने कण्ठ से ही गाते रहिये। ऐसा करने से, मुझ ब्राह्मण की प्रभा के प्रभाव से, ये गोपियाँ, प्रगटरूप से तुम्हारे निकट नहीं आयेंगी" ॥१६॥

श्रीकृष्ण—"हे सखे ! कुसुमासव ! आपके ब्राह्मणपने के प्रभाव तो, मैंने, वसन्तोत्सव में ही देख लिये थे; एवं तुम्हारी प्रभा की अधिकता भी, उसी समय देख ली थी। इसलिये आज, इस मुरली की रक्षा के अवसर की तुम्हारी 'क्षमता' (योग्यता) 'साधीयसी' (बहुत ही अच्छी) हो जायगी; इस विषय में कौन-सा सन्देह है ? (यह बात श्रीकृष्ण ने कटाक्ष में कही है) वस्तुतस्तु मुझे, तुम्हारी बातपर पूरा सन्देह है" यह भावार्थ है ॥१७॥

कुसुमासव—"हे सखे ! देखो, जिसके विचार के प्रभाव से, आप सर्वोत्कर्षशाली एवं 'शालीन'

**मुरलीं रक्षितुमेव समर्थो न भवेयं भवे यं कोऽपि द्रष्टुमपि नेष्टे मेष्टे मयि तत्राऽविश्वासं कार्षीः ।।'१८।।**

**कृष्ण आह,—'यदि भवत्करतलतोऽतल-तोष-महोत्सव-सबहुमदाभिराभिराकृष्यते मुरली, तदा किमध्यवसेयम्, सेयं वा कथं लप्स्यते ?' ।।१९।।**

**स आह,—'दृश्यतां मत्तपःप्रभावः' इति निःसाध्वसं मुरलीमाकृष्य कक्षे कृत्वा 'वयस्य ! कण्ठेनैव गीयताम् ।' कृष्णः—'यथा रुचितं भवते' इति गातुमुपक्रमते ।।२०।।**

**ततश्च, कृष्णे गायति चर्चरीमतिकलां कण्ठेन वीणाजिता**
**स्तभ्नाति स्म कलिन्दजा तरुलताश्रेण्योऽश्रुवर्षं दधुः ।**
**शृण्वन्तः श्रवणोपकण्ठगलितं स्वेदाम्बु तन्माधुरी-**
**धारास्यन्दधिया लिहन्ति रभसादन्योन्यमेणीगणाः ।।२१।।**

---

(श्रेष्ठ) हो गये हो; अतः, इस प्रकार का प्रभावशाली मैं, तुम्हारी इस मुरली की रक्षा करने को ही समर्थ नहीं हो सकता हूँ क्या ? अपितु, हो ही सकता हूँ। क्योंकि (**भवे संसारे यं मां कोऽपि जनः श्लेषेण कोऽपि ब्रह्मापि द्रष्टुमपि किं पुनर्धर्तुं, न ईष्टे न शक्नोति । एतेन स्वस्येश्वरवन्माहात्म्यम् । वस्तुतस्तु पलायन-विद्यापाण्डित्यमेव ध्वनितम् । तत्र मयि इष्टे प्रिये सख्यौ अविश्वासं मा कार्षीः**) इस संसार में, मुझको, कोई भी जन, एवं श्लेषपक्षे—'कोऽपि', अर्थात् ब्रह्मा भी, देखने को भी समर्थ नहीं है, फिर पकड़ने को समर्थ नहीं है, इस विषय में तो कहना ही क्या है ? (इस बात से कुसुमासव ने अपने माहात्म्य को, परमेश्वर के समान प्रकाशित कर दिया। वस्तुतस्तु, डरकर भागने की विद्या की पण्डिताई ही ध्वनित कर दी) इस प्रकार के वीरवर, मुझ जैसे प्रियसखा के ऊपर, तुम अविश्वास मत करो" ।।१८।।

श्रीकृष्ण—" 'अतल' (गम्भीर) सन्तोष से युक्त, इस होली के महोत्सव में, बहुत से मद से युक्त, ये गोपियाँ, इस मुरली को, यदि तुम्हारे करतल से छीन लेंगी, तब कौन-सा उद्योग करना चाहिये ? तथा पुनः यह मुरली भी, उनके हाथ से किस प्रकार प्राप्त हो सकेगी ?" ।।१९।।

कुसुमासव—"मेरे तप के प्रभाव को देख लीजिये" इस प्रकार कहकर, निर्भयतापूर्वक मुरली को श्रीकृष्ण के हाथ से खींचकर, अपनी बगल में लगाकर, पुनः बोला—'हे सखे ! अब आप, केवल कण्ठ से गायन कीजिये।" श्रीकृष्ण—"तुम्हारे लिये जिस प्रकार रुचिकर हो" इस प्रकार कहकर, गाने को आरम्भ करने लग गये ।।२०।।

[**वीणाजिता वीणाजयिना, श्रवणयोरुपकण्ठे निकटे गलितं स्वेदाम्बु हर्षोत्थं अन्योन्यं लिहन्ति, तत्र कारणमुत्प्रेक्षते, तस्य गानस्य माधुरीधारायाः स्यन्दः क्षरणं, माधुरीधारैवेयं श्रवणयोः पूर्णीभूय तत्राऽमान्ती स्यन्दते, तदेनां लिहाम इतीव बुद्ध्येत्यर्थः**] उसके बाद श्रीकृष्ण, वीणापर विजय पानेवाले अपने कण्ठ के द्वारा, अतिशय कलापूर्ण 'चर्चरी' को जब गाने लग गये, तब उनके गायन की ध्वनि से यमुनाजी स्तम्भित हो गयी, वृक्ष एवं लताओं की श्रेणियाँ, आँसुओं की वर्षा करने लग गयीं। तथा उनके गाने को सुनते हुए मृगियों के झुण्ड, अपने-अपने दोनों कानों के निकट प्रवाहित हुए, एवं मानो हर्ष से ही उत्पन्न हुए पसीने के जल को, हर्ष के वेगपूर्वक परस्पर में चाटने लग जाते हैं। उसमें कारण की उत्प्रेक्षा करते हुए, कवि कहते हैं कि, हमारे कानों के निकट, यह पसीने का जल नहीं है; किन्तु, श्रीकृष्ण के गाने

तदा तदाऽऽश्रुत्य श्रुत्यतिसुखदं स्वरग्राम-ग्राम-श्रुतिजातिजातिकौशलं कुसुमासवः सबहुगर्वमाह,—'भो ललिते ! ललितेयं चर्चरीगीतिरुद्गीता प्रियवयस्येन, वयस्येनद्गानकौशलं न श्रुतम् । गर्ववत्यो भवत्यो भविक-विकसदीदृशं न गातुमर्हन्ति ॥'२२॥

सङ्गीतविद्याह,—'अये विगतचर्च ! चर्चरीमितोऽपि समीचीनां चीनांशुक-धारिणीयं ललिता यदि गातुं क्षमते तक्षमते !, तदा मुरलीं हारयसि । मतिकृपण ! पण एष क्रियताम्' ॥२३॥

स आह,—'सङ्गीतविद्ये ! सङ्गीतविद्येयं मदेकमात्रबोध्या वो ध्यानपथेऽपि दुर्गमेति मया समयाऽऽसन्नबोधेन समीचीनमिति यदि निरुच्यते रुच्यतेयमस्यास्तदेव दैवतयोग्या भवति ॥'२४॥

साह,—'विप्रवटो ! नेदं वेदगानं वेदगा नन्दन्ति येन, तदस्य बोधे को भवान् ।'

---

की माधुरीधारा का झरना ही है, अर्थात् यह माधुरीधारा ही, कानों में परिपूर्ण होकर, उनमें न समाकर, कानों के बाहर प्रवाहित हो रही है; इसलिये इस माधुरी की धारा का ही, हम सब आस्वादन करती हैं, मानो इस प्रकार की बुद्धि से ही, उस पसीने के जल का, आपस में आस्वादन कर रही हैं ॥२१॥

[**श्रुतिजातिजं च तदतिकौशलं चेति तत् । वयसि मध्ये एनत् एतत् भविकं सुखं यथा स्यात् तथा विकसत् प्रकाशमानम्**] उस समय कानों के लिये अतिशय सुखदायक, एवं सातों स्वरों के ग्रामसमूह, तथा श्रुतियों की जातियों से उत्पन्न हुए, उस अतिशय कौशल से युक्त, उस गाने को सुनकर, कुसुमासव महान् गर्वपूर्वक बोला—"हे सखि ! ललिते ! देख, हमारे प्रियसखा श्रीकृष्ण ने, यह 'चर्चरी' की जो गीति भली प्रकार गायी है, हमने तो, अपनी इतनी अवस्था के बीच में, आजतक, इस प्रकार का यह गान का 'कौशल' (चातुर्य) कभी भी नहीं सुना है । तुम सब भी, भले ही गान के गर्ववाली हो, तो भी, सुख से प्रकाशमान इस प्रकार से गाने को समर्थ नहीं हो" ॥२२॥

[**विगतचर्च ! हे गतविचार ! "चर्चासंख्या विचारणा" इत्यमरः । तक्षमते ! हे क्रूरबुद्धे !**] यह सुनकर, 'सङ्गीतविद्या'-नामक सखी—"हे विचाररहित ! कुसुमासव ! देख, पतली रेशमीसाड़ी धारण करनेवाली, यह ललिता, यदि इससे भी अच्छी 'चर्चरी' को गाने को समर्थ हो गयी, तब हे क्रूर-बुद्धिवाले! तुमको, मुरली हरा देनी पड़ेगी । हे बुद्धिहीन ! यह 'पण' (शर्त) कर लीजिये; अर्थात् इस वंशी को, बाजीपर लगा दीजिये । तात्पर्य—हमारी सखी ललिता ने, यदि तुम्हारे सखा की 'चर्चरी' से भी सुन्दर, 'चर्चरी' गा दी तो, तुमको, अपनी वंशी हरा देनी पड़ेगी" ॥२३॥

कुसुमासव—'हे सङ्गीतविद्ये ! यह जो सङ्गीतविद्या है, इसको तो केवल मैं ही समझता हूँ । तुम सबके तो, ध्यान के मार्ग में भी आनी कठिन है । इसलिये समयपर, निकट में आनेवाले ज्ञान से युक्त, मैं, यदि तुम्हारे गाने को 'यह गाना ठीक है' इस प्रकार कह दूँ, तभी इस ललिता की रोचकता, देवताओं के योग्य हो सकती है, अन्यथा नहीं" ॥२४॥

सङ्गीतविद्या—"हे ब्राह्मणकुमार ! यह कोई वेद का गायन नहीं है कि, जिससे वेद का गायन

**कृष्णः स्मयमानो गायन्नेव कुसुमासवं तादृशा दृशा ददर्श तदा तदाकूतज्ञता यादृशा दृशाऽस्य जायते ॥२५॥**

**ततश्च विदिताऽऽकूतः पुनराह कुसुमासवः,—'अयि समदे ! मदेकबोध्यतां सङ्गीतस्य यदि न प्रमापयसि, पयसि स्तब्धता, अश्रुजलाऽऽविलता लतातरुषु, विपुलपुलकता खगमृगादिषु यदि वयस्यगानवद् भवतीनामपि गाने भवति, तदा कथञ्चित् समता मता भवति। समीचीनता न तावत् कुतोऽपि लभ्यते। तदयं कृत एव मुरलीपणः, यदि मानयसि नयसिद्ध-गानद्यूतम्, तदा त्वयापि प्रियसखीपणः क्रियताम् ॥'२६॥**

**ललिताह,—'कुमणीष ! कुमनीषदेव विरसयति दुर्विदग्धः, यतः सर्वमेव द्यूतं प्रति पणप्रतिपणयोः समतैव निरुच्यते, न खलु काच-काञ्चनयोः समता।' कुसुमासव आह,— 'भवति ! भवति हि प्रियवयस्यस्य मुरली काचः सखी ते काञ्चनम्।' ललिताह,—'कोऽत्र सन्देहः, साम्यं चेदिच्छसि, तदा अक्षोभवता भवता वयस्यः पणीक्रियताम्।' कुसुमासव**

---

करनेवाले प्रसन्न होते हैं। इसलिये इस सङ्गीत की जानकारी के विषय में, आप कौन हो सकते हो ?" उसी समय मन्द-मुसकान करते-करते, गाते-गाते ही श्रीकृष्ण ने, कुसुमासव को उस प्रकार की दृष्टि से देखा कि, जिस प्रकार की दृष्टि से, कुसुमासव को, श्रीकृष्ण के अभिप्राय की जानकारी हो जाय; अर्थात् श्रीकृष्ण ने, अपने नेत्र के इशारे से, कुसुमासव के प्रति यह कहा कि, "हे मित्र ! मेरे गाने से उत्पन्न हुए तरु-लता आदिकों के सात्त्विक-विकार को दिखाकर, एवं वंशी के बदले में, राधिका को दावँपर लगवा कर, ललिता को जीत लो" ॥२५॥

उसके बाद, श्रीकृष्ण के अभिप्राय को समझनेवाला कुसुमासव पुनः बोला—"हे गानगर्वयुक्ते ! सङ्गीतविद्ये ! देख, "सङ्गीत के रहस्य को तो केवल मैं ही जानता हूँ" इस बात को, यदि तू, प्रमाणरूप से नहीं मानती है तो, मेरे मित्र के गान में, जिस प्रकार जल में 'स्तब्धता' (स्थिरता), एवं लता-वृक्ष आदि में भी आँसुओं के जल की धारा से धुँधलापन, तथा पक्षी एवं मृग आदि में भी भारी पुलकावली का भाव सञ्चारित हो जाता है, उसी प्रकार यदि तुम्हारे गाने में भी हो जाय, तब तो किसी प्रकार समता, सम्मत हो सकती है। किन्तु, हमारे सखाके-से गाने की सुन्दरता तो, कहीं भी नहीं मिलती है। इसीलिये तो मैंने, मुरली, बाजीपर लगा ही दी है। किन्तु, नीति से सिद्ध हुए गानरूप 'द्यूत' (जुआ) को, यदि तू मानती है, तब तो तुझको भी, अपनी प्रियसखी राधिका, दावँपर लगा देनी चाहिये; अर्थात् तुम भी, राधिका को दावँपर लगा दो" ॥२६॥

यह सुनकर ललिता—[हे **कुमनीष ! हे कुबुद्धे ! कुं पृथ्वीं अनीषत् अनल्पमेव दुर्विदग्धो नितान्तमूर्खो विरसयति, स तु भवानेवेति भावः सर्वमेव द्यूतं प्रति सर्वस्मिन्नेव द्यूते इत्यर्थः**] "हे कुबुद्धि-वाले ! विप्र-बालक ! देख, जो व्यक्ति, नितान्त मूर्ख होता है, वह, पृथ्वी को भारी विरस बना देता है, वह भी तू ही है, यही भावार्थ है। क्योंकि, सभी प्रकार के जुआ में, दावँ एवं प्रतिदावँ के विषय में, समानता ही उचित कही जाती है, अर्थात् दोनों ओर से, समान वस्तु ही, दावँपर लगाई जाती है। किन्तु, 'काच' और 'काञ्चन' (सुवर्ण) की समता भी निश्चितरूप से नहीं होती है।" कुसुमासव—'हे

आह,—'गीतयाम्, एष मयाऽनामयानामग्रण्या पणीकृतो वयस्यः ॥'२७॥

ललिता गातुमुपक्रमते—

गान्धारग्रामसन्धापित-गरिम-धुराधूतगान्धर्वविद्यं
गन्धर्वीगर्वखर्वीकरणपटु नटद्भ्रूलतं रक्तकण्ठी ।
त्रिस्थानस्पर्शि नानाविधगमकगमं साहसोत्साहनश्यद्-
व्रीडाक्रीडारसेनाऽऽलपदतिललितोदारकेदाररागम् ॥२८॥

एवं सरागं रागं केदारमालप्य भाषया शौरसेन्या रसे न्यायपेशलया लयान्वितं गीतं च जगौ ॥२९॥

सअलकलामिअमण्डलो, वड्डिअपेमसमुद्दओ ।
पउमिणि-मुद्दा-पण्डिओ, रेहइ सामलचन्दओ ॥३०॥

---

भवति ! ललिते ! तुम्हारे कथन के अनुसार तो, हमारे प्रियसखा की मुरली, 'काच' ठहरती हैं, एवं तुम्हारी सखी (राधा), 'काञ्चन' ठहरती है।" ललिता—"इसमें कौन-सा सन्देह है ? और यदि आप, दावँ की समानता चाहते हो तो, अपने मन में क्षुभित न होकर, अपने मित्र, श्रीकृष्ण को ही दावँपर लगा दीजिये।" कुसुमासव—"अच्छा, तो गाना गाइये। मैं, नीरोग-व्यक्तियों का, अर्थात् सुन्दर-व्यक्तियों का अग्रिम नेता हूँ। मैंने, अपना मित्र, दावँ बना दिया है, अर्थात् बाजीपर लगा दिया है" ॥२७॥

ललिता, गाने को प्रारम्भ करती है—[**गान्धारग्रामे संधापिता सम्यग् धारिता या गरिम-धुरा गौरवाधिक्यं तेन धूता खण्डिता गन्धर्वकर्तृ का गानविद्या येन तत् इति, 'आलपत्' इति क्रिया विशेषणम्, पक्षे—गरिमधुरा गान्धार-ऋषभ-मध्यमस्वरातिशयः। त्रीणि स्थानानि, आरोहणावरोहणसमाख्यानि ऊर्ध्वाऽधोमध्यानि, नानाविधगमकं गमयति व्यञ्जयतीति तत्**] उस समय ललिता ने, साहस एवं उत्साह के द्वारा, विनष्ट होती हुई लज्जा एवं क्रीडा के रस से, अतिशय सुन्दर तथा परमउदार 'केदार'-नामक राग, गाना आरम्भ कर दिया। वह 'केदार'-राग, 'गान्धार'-नामक स्वर के ग्राम में, अच्छी तरह धारण की हुई गौरव की अधिकता के द्वारा, गन्धर्वों के द्वारा गायी गयी, गानविद्या को खण्डित करनेवाला था। एवं श्लेषपक्षे—'गान्धार, ऋषभ, मध्यम'-नामक स्वरों की अधिकता से युक्त था। एवं 'आरोहण', 'अवरोहण', तथा 'सम'-नामक तीनों स्थानों का स्पर्श कर रहा था; तथा नाचते समय, ललिता का शरीर भी, ऊपर-नीचे एवं बीच के, तीन स्थानों का स्पर्श कर रहा था, अर्थात् तीन जगह से झुका हुआ था। एवं वह 'केदार'-राग, गन्धर्वीगणों के गर्व को, छोटा बनाने के विषय में परमचतुर था। नाचते समय, ललिता की भ्रुकुटि भी नाच रही थी, उनका कण्ठ भी सुमधुर हो रहा था। तथा वह राग, अनेक प्रकार के गमकों को प्रकाशित कर रहा था ॥२८॥

इस प्रकार अनुरागपूर्वक, 'केदार'-राग को गा कर, ललितासखी ने, रस की नीति में परम-सुन्दर, शूरसेनदेश की भाषा के द्वारा, लय से युक्त, एक गीत भी गाया ॥२९॥

शौरसेनी-भाषा के गीत का संस्कृतानुवाद इस प्रकार है, यथा—

**सकलकलामृतमण्डलो, वर्धितप्रेमसमुद्रः ।**
**पद्मिनीमुद्रा-पण्डितो, राजते श्यामल-चन्द्रः ॥**

**चूअङ्कुरकिअसेहरो, कुसुमाअरपिअखेलओ ।**
**रमणीमणिवच्छपादओ, रेहइ वुन्दावणप्पिओ ॥३१॥**

**तदा तदाकर्ण्य सगर्वमाह कुसुमासवः,—'ही ही पराजितं भोः पराजितं ललितया' इति बाहू समुद्गम्य नृत्यतस्तस्य कक्षान्मुरली पतति स्म, तां निपतितामालोक्य सत्वरया रयादेव सङ्गीतविद्यया साऽऽयासाभावेनैव निह्नुत्य रक्षिता क्षितावेकोऽपि न जानाति स्म, नाऽतिस्मयवती सा च निजवर्गे कस्यैचित् कथितवतीति स्थिते सैव तमुवाचाऽलं वाचालम्,—'भोः कथमकाण्डे प्रहर्षप्रमत्तोऽसि किमिति मत्तवन्नरीनृत्यते, विचारयतु रयतुलितकोटिद्वयस्तवैव वयस्यः कस्य जयः' इति ॥३२॥**

---

**पद्मिनीनां मुद्रा मुदां रा दानं तत्र पण्डितः । पक्षे—पद्मिनीनां कमलिनीनां मुद्रणे पण्डितः ।**

देखो, श्यामसुन्दररूप चन्द्रमा, शोभायमान हो रहा है । इस चन्द्रमा का मण्डल, समस्त कलाओं के अमृत से पूर्ण है, एवं यह प्रेमरूपी-समुद्र को बढ़ानेवाला है, तथा 'पद्मिनी', अर्थात् सर्वश्रेष्ठ गोपीरूप महिलाओं के लिये, हर्ष का दान करने में परमपण्डित है । श्लेषपक्ष में—"यह आकाशस्थ चन्द्रमा, कमलिनियों को मूंदने के विषय में पण्डित है", यह अर्थ है ॥३०॥

**चूताङ्कुर-कृतशेखरः, कुसुमाकर-प्रियखेलः ।**
**रमणी-मणिपक्षपातो, राजते वृन्दावनप्रियः ॥**

**कोकिलपक्षे—चूताङ्कुरस्य कृतः पर्याप्तः शेखरो यतः । तद्भक्षणार्थं तस्य तदुपरिवर्तित्वात् । रमणीमणयः संभुक्ताङ्गनाः । कुसुमाकरो वसन्तः वनप्रियः कोकिलश्च ।**

वृन्दावन के प्यारे, एवं वृन्दावन, जिनको प्रिय लगता है, ऐसे ये श्यामसुन्दर विराजमान हैं । इन्होंने, अपने मुकुट में, आम का अंकुर लगा रखा है, एवं इनको वसन्तऋतु में खेलना बहुत प्रिय लगता है, तथा इनका पक्षपात, रमणीरूप मणियों के प्रति सदैव रहता है । कोकिलपक्ष में यह अर्थ है कि, जिसको वृन्दावन प्रिय लगता है, ऐसा यह 'कोकिल' (कोयल) शोभा पा रहा है । इस कोयल के द्वारा, आम्र के पल्लव का तो, मानो मुकुट ही बन गया है । क्योंकि, आम्रपल्लव का भक्षण करने के लिये, यह कोयल, जब उसके ऊपर बठ जाता है, तब वह कोयल, आम्र के पल्लव के मुकुट के समान प्रतीत होता है । एवं वसन्तऋतु में इसकी प्रियक्रीडा प्रायः होती रहती है, तथा इसका पक्षपात भी, श्रेष्ठ अङ्गनाओं के प्रति रहता है, अर्थात् यह, उनको विमुग्ध करनेवाली बोली ही बोलता रहता है । 'कुसुमाकर'-नाम, 'वसन्त' का है; एवं वनप्रिय'-नाम, 'कोयल' का है ॥३१॥

उस समय ललिता के गीत को सुनकर, कुसुमासव गर्वपूर्वक बोला—" 'ही ही' ललिता की 'पराजय' (हार) हो गई । अजी देखो, ललिता की पराजय हो गई ।" इस प्रकार कहकर, अपनी दोनों भुजा उठाकर, नाचते हुए कुसुमासव की बगल से, वह मुरली गिर पड़ी । धरती में गिरी हुई, उस मुरली को देखकर, शीघ्रता से युक्त 'सङ्गीतविद्या'-नामक सखी ने, वेगपूर्वक उठाकर, वह मुरली, 'आयास' (परिश्रम या उद्योग) के बिना ही छिपाकर रख दी । इस बात को भूमि में एक भी व्यक्ति नहीं जान पाया । और अतिशय गर्ववती उस सङ्गीतविद्या ने, यह बात, अपने वर्ग में भी, किसी सखी के प्रति नहीं कही । ऐसी स्थिति में, अत्यन्त वाचाल कुसुमासव के प्रति, वह सङ्गीतविद्या ही बोली—"हे कुसुमासव !

**स आह,—'पण्डितम्मन्ये ! मन्ये साक्षादेवाऽयं भवतीनामेव पराजयः । यतश्चर्चरी-गानमुद्दिश्यैव पणः कृतः । इयं तु द्विपदिकाखण्डमेव गायति स्मेति । स्मेरमुखि ! विचार्यतां पराजयो भवति न वा' इति कथिते सति यौगपद्येन पद्येन ते तं विजहसतुः ॥३३॥**

**अविदग्ध ! चर्चरी वा, द्विपदी वा जम्भली वेति ।**
**नामनि का वैचित्री, ग्राम-स्वर-मूर्च्छनासु परमेषा ॥३४॥**

**पश्याऽस्या गानमाधुर्यमहिमानम्—**

**अश्मानो य इमे मणीन्द्रवपुषो वृक्षाऽऽलवालात्मकाः**
**सर्वे विद्रुतिमागता यदवमन्नम्भस्तदेतत् पुनः ।**
**जातस्तम्भमलम्भयत् कठिनतां येयं तया सर्वतो**
**वृक्षाणां प्रतिमूलमेव निविडा व्यातेनिरे वेदयः ॥३५॥**

---

(हे मधुमङ्गल !) तुम 'अकाण्ड' (अचानक या अकारण) ही, महान् हर्ष से प्रमत्त किस प्रकार हो रहे हो ? और उन्मत्त की भाँति, बारंबार नृत्य क्यों कर रहे हो ? नेक विचार तो कर लो । देखो, यहाँपर तो, लय या वेग में तुम्हारे सखा की ही, दोनों कोटी की तुलना हुई है, फिर विजय किस की ?" ॥३२॥

कुसुमासव—"हे अपने को सङ्गीतविद्या की पण्डित माननेवाली सङ्गीतविद्ये ! देख, मैं तो यहाँपर, "यह 'पराजय' (हार) साक्षात् आप सब गोपियों की ही हुई है" ऐसा ही मानता हूँ । कारण, 'चर्चरी'-नामक गाने को लक्ष्य बनाकर बाजी लगाई थी; किन्तु यह ललिता तो, 'द्विपदिका' के टुकड़े को ही गा चुकी है । अतः, हे मन्द मुसकान से पूर्ण मुखवाली सखि ! नेक विचार तो कर, इस प्रकार 'पराजय' (हार) होती है या नहीं, अर्थात् 'चर्चरी'-गान की असामर्थ्य ही, पराजय की व्यञ्जक है ।" इस प्रकार कहने के बाद, ललिता एवं सङ्गीतविद्या, वे दोनों सखियाँ, पद के द्वारा अपना भाव कहकर, उस कुसुमासव की हँसी करने लग गयीं ॥३३॥

यथा—"हे अविदग्ध ! (अरे मूर्ख !) देख, 'चर्चरी' हो या 'द्विपदी' हो, अथवा 'जंभली' हो, इस प्रकार गाने के नाममात्र में ही, कौन-सी विचित्रता है ? किन्तु, यह विचित्रता तो केवल, ग्राम-स्वर एवं मूर्च्छनाओं में ही मानी जाती है । इसलिये ललिता ने चाहे जो भी गाना गाया हो, उसके ग्राम-स्वर एवं मूर्च्छनाओं में कोई हेरफेर नहीं हुआ है । अतः, हमारी पराजय कैसी ?" ॥३४॥

**[पश्याऽस्या इत्यादि एकस्याः सङ्गीतविद्याया एव वचनम् अश्मानो विद्रुतिमागताः सन्तो यदम्भोऽवमन् तदम्भः कर्म जातस्तम्भं सत् या ललितेयं कठिनतामलम्भयत्, तया कठिनतया वेदयो व्यातेनिरे प्रकाशिता निर्मिता इत्यर्थः]**

अकेली सङ्गीतविद्या ही बोली कि, 'हे कुसुमासव ! इस ललिता के गान के माधुर्य की महिमा को तो देख, कैसा आश्चर्य उपस्थित कर दिया है ? देख, श्रेष्ठ मणियों का शरीर धारण करनेवाले, एवं वृक्षों के 'आलवाल' (थाँवला) के स्वरूप में परिणत होनेवाले, ये जो पत्थर हैं, अर्थात् मणियों के द्वारा बने हुए थाँवलाओं के जो पत्थर हैं, वे सब, ललिता के गान के प्रभाव से पिघलकर, जिस जल को उगल रहे हैं, वह जल, स्तम्भित होकर, इसी जल को इस ललिता ने जिस कठिनतापर पहुँचा दिया है, उसी कठिता ने, वृक्षों के चारों ओर प्रत्येक मूल में, उन मणियों के जल की दृढ़ वेदियाँ बनाकर प्रकाशित कर दी हैं ॥३५॥

अतः कालिन्द्या देवतात्मकत्वेन वृन्दावनतरुलतानामपि ज्ञानवत्त्वेन खगमृगादीनामपि चेतनतया युक्तमेव भवद्वयस्य-गानेन तथा तथात्वम् । अस्या गाने त्वयं विशेषः,—'यदमी अश्मानोऽप्येवमासन्निति जितमस्माभिरेव, तदयं त्वया स्ववयस्यः स्वयमानीय दीयताम् ।' सुबल आह,—'अयि सङ्गीतविद्येऽविद्येव कथं जडीभावमापद्यसेऽद्य सेव न भवसि, यदनेन कथं कृष्णो हार्यताम् । हार्यतां तावदधीनस्याऽधीनस्याऽऽमनन्ति न केऽपि' इति ॥३६॥

कृष्ण आह,—'कुसुमासव ! मा सबहुमानो भवितुमर्हसीदानीं यत उत्सवमदमत्त-मत्तकाशिनीभिर्जितकाशिनीभिर्जितः । एवं भवानात्मानं मोचयितुमसमर्थोऽनर्थकारी दुरवस्थाऽवस्थानमेष्यति, तदधुना दीयतां मे मुरली, नो चेत्त्वया सहसा सह साऽपि यास्यति ।'

---

"इसलिये 'कालिन्दी' (यमुना) के तो देवतास्वरूप होने के कारण, एवं श्रीवृन्दावन के तरु-लता आदिकों के भी ज्ञानवान् होने के कारण, तथा पक्षी-मृग आदिकों के भी चेतन होने के नाते, आपके सखा, श्रीकृष्ण के गायन से, उस-उस प्रकार से स्तम्भित आदिक होना उचित ही है। किन्तु, हमारी सखी, इस ललिता के गायन में तो, यह विशेषता है जो कि, ये वृक्षों के थाँवलाओं के मणिरूप पत्थर भी, पूर्वोक्तरूप से पिघलकर, पुनः वेदीरूप में परिणत हो गये। इसलिये हमारी विजय हो गयी, अतः तुम, अपने सखा, इन श्रीकृष्ण को, स्वयं लाकर हमको दे दो।" सुबल—"हे सङ्गीतविद्ये ! तुम, 'अविद्या' (अज्ञानता) की तरह, जडोंके-से भाव को क्यों प्राप्त कर रही हो, अर्थात् जान-बूझकर जड क्यों बन रही हो ? आज तुम, पहली-सी वही सङ्गीतविद्या नहीं प्रतीत हो रही हो। क्योंकि, यह कुसुमासव, श्रीकृष्ण को किस प्रकार हरा सकता है ? नीतिज्ञ-जन, हारेपन के भाव को तो, अधीन-व्यक्ति के सम्बन्ध में ही कहते हैं, अर्थात् सेवक को ही हारा हुआ कहते हैं; किन्तु, प्रधान-स्वामी को हारा हुआ कभी नहीं कहते। [**अधीनस्य आयत्तस्य अप्रधानस्यैव हार्यतां आमनन्ति, अधीनस्य अधिकस्य इनस्य प्रभोः प्रधानस्य हार्यतां केऽपि न आमनन्ति। अयमभिप्रायः—अन्यतः पराजितेन प्रधानेन अप्रधानभूतः स्वाधीनो जनो हार्यते न तु अप्रधानेन अधीनेन प्रधानभूतः प्रभुर्हारयितुं शक्यते, तत्र तस्य स्वत्वाऽभावात् । प्रत्युत स्वामित्वात् स्वयमेव तेन स्वामिना स हारितः स्यादिति तेन त्वया पणजितः कुसुमासवः प्रधानभूतं नायकं श्रीकृष्णं हारयितुं न शक्नोति, किन्तु "स्वजनकृताऽपराधः स्वामिनि प्रतिफलति" इति न्यायेन कृष्ण एव कुसुमासवं हारयितु-मर्हतीति**] मेरे कहने का अभिप्राय यह है कि, दूसरे व्यक्ति के द्वारा पराजित हुए प्रधान-व्यक्ति के द्वारा, अप्रधानस्वरूप अपनी अधीनता में रहनेवाला जन ही हराया जाता है; किन्तु, अप्रधानस्वरूप अधीन-व्यक्ति के द्वारा प्रधानस्वरूप अपना स्वामी, नहीं हराया जा सकता। क्योंकि, स्वामी के ऊपर, सेवक का यह अधिकार नहीं है कि, वह, अपने स्वामी को ही दावँपर लगा दे। बल्कि, स्वामी होने के नाते, उस स्वामी के द्वारा, वह सेवक ही, स्वयं हरा दिया जाता है। इसलिये तुम्हारे द्वारा दावँपर जीता हुआ कुसुमासव, प्रधानस्वरूप श्रीकृष्णरूप-नायक को दावँपर लगाकर, हरा नहीं सकता है। किन्तु, "अपने सेवक के द्वारा किया हुआ अपराध, स्वामी के ऊपर ही 'प्रतिफलित' (लागू) होता है" इस न्याय के अनुसार, श्रीकृष्ण ही कुसुमासव को दावँपर लगाकर, हरा सकते हैं" ॥३६॥

इस विवाद को सुनकर, श्रीकृष्ण स्वयं बोले—"हे सखे ! कुसुमासव ! अब तुम, बहुत-से मान से युक्त होने योग्य नहीं हो। कारण तुम तो, होली के उत्सव के मद से मत्त होनेवाली, एवं अपनी विजय से

**कुसुमासव आह,—'वयस्य ! मयैव जितम्, तद्भवता प्रभवता प्रहर्षेण समानीयतामासां प्रियसखी ।।'३७।।**

**ललिताह,—'निरपत्रप ! पत्रपशो ! यद्गानमूलः किल विचारकृपण ! पण एष कृतः, स एव मज्जयं विख्यापयति ।।'३८।।**

**कुसुमासव आह,—'वयस्य ! चेदेवं जातलोभ ! वदसि भवदसिद्धान्तमर्यादम्, तदा नीयतां ते मुरली, पलाय्यते मया' इति मुरलीं विचारयन्ननवलोक्य 'भो वयस्य ! मुरली प्रथममेव भयचपला पलायिता मत्कक्षतलतोऽक्षत-लतोद्यानान्तरं मन्ये ।' सर्वाः स्मयन्ते स्म ।।३९।।**

**इत्येवमवसरे कियद्दूरतो निविडखेलाऽभिरामासु दयितरामासु रामासु सतीषु कश्चिद् धनदानुजीवी जीवीभूतानां मध्येऽधमतमो मतमोहस्तरुणतर-मार्तण्ड-मरीचि-मरीचिका-**

---

प्रकाशित होनेवाली, इन गोपयुवतियों के द्वारा जीत लिये गये हो। इस प्रकार तुम, अपने को छुड़ाने में असमर्थ हो, अनर्थकारी हो; अतएव, बुरी अवस्था की स्थिति को प्राप्त करोगे। इसलिये अब तुम, मेरी मुरली को दे दो। अन्यथा तुम्हारे साथ, वह मुरली भी चली जायगी।" कुसुमासव—"हे सखे ! विजय तो मेरी ही हुई है। इसलिये आप, प्रभावशाली बनकर, महान् हर्षपूर्वक, इन गोपियों की प्रियसखी, श्रीराधिका को भली प्रकार ले लीजिये" ।।३७।।

ललिता—"[**हे निरपत्रप ! निर्लज्ज ! पत्रपशो ! वाहनरूपपशो ! "पत्रं वाहन-पक्षयोः" इत्यमरः। अर्थात् हस्त्यश्वोष्ट्रादीनामेकतमतुल्य ! हे विचारकृपण ! परामर्शशून्य !**] हे निर्लज्ज ! वाहन-रूपपशो ! अर्थात् तू तो, बोझा ढोनेवाले हाथी, घोड़ा, एवं ऊँट आदि जो वाहनरूप पशु कहलाते हैं, उनमें से एक मुख्य-पशु हो ! अतएव विचार से शून्य हो। क्योंकि, गान को ही मूल बनाकर, यह जो शर्त लगाई थी, वह शर्त ही, मेरी विजय को विख्यात कर रही है" ।।३८।।

[**हे जातलोभ ! मया दत्तां विजयरूपां स्वप्रतिष्ठां महतीमप्यनादृत्य कुतश्चिल्लोभादेव एतासामधीनतामङ्गीकर्तुमिच्छसीत्यर्थः। भवत एव न सिद्धान्तमर्यादा यत्र तद् यथास्यात्तथा चेद् वदसि। न क्षताः खण्डिता लता यत्र तादृशमुद्यानं भयरहितस्थानमिति भावः**] कुसुमासव—"हे सखे ! आपको तो, किसी बात का लोभ उत्पन्न हो गया है। इसीलिये मेरे द्वारा दी हुई विजयरूप अपनी महती प्रतिष्ठा को भी ठुकराकर, किसी लोभ से ही, इन गोपियों की अधीनता को अङ्गीकार करना चाहते हो। तुम्हारा यही भावार्थ है। अतएव आप ही, यदि अपने सिद्धान्त की मर्यादा से विरुद्ध, इस प्रकार बोल रहे हो, तो लीजिये तुम्हारी मुरली। मैं तो, अब अपना पिण्ड छुड़ाकर, भाग रहा हूँ।" इस प्रकार कहकर, अपनी बगल में मुरली को ढूँढ़कर, उसे वहाँ न देखकर, पुनः बोला कि, "हे सखे ! मैं तो, यही मानता हूँ कि, भय से चञ्चल होनेवाली वह मुरली तो, मेरी बगल से निकलकर, अखण्डित लताओं से भरे हुए, अतएव भय से रहित स्थानस्वरूप किसी दूसरे बगीचे में, मेरे भागने से पहले ही, डर के मारे भाग गई है।" कुसुमासव की बातपर सभी गोपियाँ मुसकाने लग गयीं ।।३९।।

[**दयितो रामो यासां तासु रामासु खेलाभिरामासु सतीषु, धनदानुजीवी कुबेरकिङ्करः, मते ज्ञाने**

चाकचिक्यचिक्कण-कनकशिलासु विमल-सलिलपरिपूर्ण-तडागधिया प्रांशुतर-तरुशिखरतः खरतरनिदाघतप्तः सवेगमुत्प्लुत्य कृतप्रपातो मूढ इव, समुज्ज्वलं ज्वलन्तीषु दहनशिखासु दिव्यौषधीविपिन-पिनद्ध-शोभालोभादिव तदपहरण-रणकौतुकी पतङ्ग इव, फणधरफणामणि-जिहीर्षया तदभिमुखमापतन्मण्डूक इव, केसरिकेसरपटलीषु कार्तस्वरभास्वरासु परिपक्व-शालिधिया बुभुक्षुरुपसर्पन् गवय इव,मृत्युनाऽऽहूत इव,कश्चन शङ्खचूडो नाम राम-रामारत्नाऽपजिहीर्षया यक्षाऽपसदः समापपात ॥४०॥

तमतिकरालमालोक्य समुपपन्नभयविस्तारास्ता रामरमण्यो मण्योतमूर्धानमूर्ध्वाननं प्रबलतर-तरक्षु-वीक्षण-क्षुभित-भीति-चकित-चमूरुबाला इव 'भो राम ! भोः कृष्ण ! पाहि नः पाहि' इति सत्रासं विचुक्रुशुः ॥४१॥

तमार्तस्वरं स्वरंहसा प्रबलो बलो यावन्न शृणोति स्म, तावदेव तरस्वीतरस्वीकार-

---

विचाररूपे मोहो मूढता यस्य सः निर्बुद्धिरित्यर्थः। निर्बुद्धित्वमेव उत्प्रेक्षाभिर्व्यञ्जयति] इसी अवसर में कुछ दूरीपर, श्रीबलरामजी की प्रियारूपा गोपियाँ, जब घतीक्रीडा में अभिरमण कर रही थीं, अर्थात् जब मस्त होकर होली खेल रही थीं, तब कुबेर का कोई सेवक, श्रीबलरामजी की स्त्रीरूप रत्नों के अपहरण की इच्छा से, मानो मृत्यु के द्वारा बुलाये हुए की तरह स्वयं आ कूदा। वह,यक्षों में नीच था, उसका नाम 'शङ्खचूड़' था। कुबेर के 'जीवीभूत', अर्थात् अतिशय प्राणप्यारे यक्षों के मध्य में, वह, महान् अधम था। अतएव, पूर्वापर के विचाररूप ज्ञान में, मूढता से युक्त था, अर्थात् निर्बुद्धि था। उसकी निर्बुद्धिता को ही कुछ 'उत्प्रेक्षाऽलङ्कारों' के द्वारा वर्णन करते हैं। यथा—वह शङ्खचूड़, उस समय इस प्रकार आ कूदा था कि, मानो अतिशय तीक्ष्ण ग्रीष्मऋतु के ताप से तप्त हुआ कोई मूढ़-व्यक्ति, अत्यन्त ऊँचे वृक्ष के शिखर से वेगपूर्वक उछलकर, अत्यन्त 'तरुण-मार्तण्ड', अर्थात् मध्याह्नकालीन सूर्य की किरणों की 'मरीचिका' (मृगतृष्णा) की चकाचौंध से चिकनी सुवर्णमयी शिलाओं के ऊपर, निर्मलजल से परिपूर्ण तालाब की बुद्धि से कूद पड़ता है। अथवा अच्छी प्रकार जलती हुई अग्नि की शिखाओं में, मानो दिव्य ओषधि के वन में, निबद्ध हुई शोभा के लोभ से, उसके अपहरणरूप रण के कौतुकी पतङ्ग की तरह आ कूदा। अथवा मानो सर्प के फणपर विद्यमान, मणि को हरने की इच्छा से उसी सर्प के 'अभिमुख' (सामने) कूदनेवाले मेंढक की तरह आ कूदा। अथवा मानो, सुवर्ण के समान चमकीली, सिंह की जटाओं की श्रेणियों में, अच्छी तरह पके हुए धानों की बुद्धि से, भूख की इच्छा से युक्त होकर, निकट आते हुए 'गवय' (नील-गाय) की तरह आ कूदा। इन सब उत्प्रेक्षाओं के द्वारा, उसका मरण, अवश्यंभावी उपलक्षित होता है, अर्थात् श्रीकृष्ण के सामने, उसका जीना कठिन है ॥४०॥

[मणिना ऊतो ग्रथितो मूर्धा यस्य तम्] जिसका मस्तक, मणि के द्वारा गुथा हुआ था, एवं जिसका मुख भी ऊपर की ओर हो रहा था, जो देखने में अतिशय भयानक था, उस शङ्खचूड़ को देखकर, श्रीबलराम की पत्नीरूपा वे गोपियाँ, अत्यन्त प्रबल 'तरक्षु' (चीता, छोटा-बाघ या लकड़बग्घा) के देखने से क्षुभित हुईं, एवं भय से चकित हुईं मृगियों की तरह, भय के विस्तार से युक्त होकर, "हे बलराम ! हे कृष्णचन्द्र ! हमारी रक्षा कीजिये, हमारी रक्षा कीजिये" इस प्रकार उद्वेगपूर्वक चिल्लाने लग गयीं ॥४१॥

विमुखो मुखोदीरितमपि गीतमपहाय गिरिधरो धरोपरितः पदकमलमलम्भयन्निव द्रुतद्रुत एव तमन्वधावत्, ततोऽतिप्रतिघा-प्रतिघात-रुग्णमानसो बलश्च ॥४२॥

एवं वीरप्रवरौ हि रौहिणेय-कृष्णौ विलोक्य बहुधावमानौ बहुधाऽवमानोत्कटच-मात्मनो मन्यमानः स पामरो रमणीमणीर्विहाय विहायसेव धावन् प्राणपरीप्सया मतौ चपलायां पलायाञ्चक्रे ॥४३॥

अथ स केसरीश-रीत्या धावमानः पुन्नागो नागोत्तममिव पलायमानमपि तमधमं धमन्तमतिपरुषं रुषं वहन्तमपि क्षोभयतोभयतो वेगेन निष्प्रतिभं प्रतिभङ्गं यतमानं श्येन इव बलिभुजं भुजङ्गमिव विनतासुतो विनतासुतोषकरः कचे गृहीत्वा मुष्टीकृतेन कमल-कोमलेनापि करतलेन जरठकमठपृष्ठकठोरमपि तस्य मस्तकमस्तकल्याणस्य विनिपाट्य परिपाट्यपरिमितं च तस्य मूर्धचारिमणिमतिचारिमणि प्रथमानं प्रथमानन्दं वहन् तमादाय समालोकमानानां वनितानां पुरतो महाबलाय बलाय ज्यायसे समुपजहार प्रमोद-समुद्दामो दामोदरः ॥४४॥

---

[तरस्वी त्वरितः । इतरस्य क्रीडादिकार्यस्य स्वीकारे विमुखः । द्रुतद्रुतः शीघ्रं गत एव, अतिप्रतिघा अतिकोपः । "प्रतिघा रुट्क्रुधौ स्त्रियाम्" इत्यमरः] अपने वेग से प्रबल बलदेवजी, गोपियों के उस आर्तस्वर को जबतक सुन भी नहीं पाये, तबतक तो, शीघ्रता से युक्त परमसाहसी एवं गिरिराज को धारण करनेवाले श्रीकृष्ण, क्रीडा आदि दूसरे कार्य के स्वीकार में विमुख होकर, अपने मुख से उच्चारित किये हुए उस गीत को भी छोड़कर, मानो धरतीपर चरणकमल को न स्थापित करते हुए, शीघ्रतापूर्वक दौड़कर, उस शङ्खचूड़ के पीछे-पीछे दौड़ने लग गये । उसके बाद, अतिशय क्रोध के आघात से, रुग्ण मनवाले श्रीबलदेव भी दौड़ पड़े ॥४२॥

इस प्रकार अपने पीछे, बहुत ज़ोर से दौड़ते हुए, वीरप्रवर श्रीकृष्ण-बलदेव को देखकर, एवं अपने बहुत प्रकार के अपमान की उत्कटता को मानता हुआ, वह नीच-शङ्खचूड़, अङ्गनाओं में रत्नस्वरूप उन गोपियों को छोड़कर, मानो आकाश से ही दौड़ता हुआ, अपने प्राणों की प्राप्ति की इच्छा से, बुद्धि चञ्चल हो जानेपर, वहाँ से उत्तर की ओर भाग गया ॥४३॥

उसके बाद 'पुन्नाग' (पुरुषोत्तम) वे श्रीकृष्ण, श्रेष्ठ हाथी की तरह दौड़ते हुए, उस अधम-शङ्खचूड़ के पीछे, श्रेष्ठ सिंह की रीति से दौड़ रहे थे । एवं वह शङ्खचूड़, डर के मारे चिल्लाता जा रहा था, अत्यन्त कठोर क्रोध को भी धारण कर रहा था, एवं क्षोभ को उत्पन्न करनेवाले दोनों ओर के वेग के द्वारा, अर्थात् अपने दौड़ने के वेग से एवं पीछे-पीछे दौड़नेवाले श्रीकृष्ण के वेग से, प्रतिभा से रहित हो रहा था । एवं श्रीकृष्ण भी प्रतिप्रहार के लिये, प्रयत्न करनेवाले कौए के पीछे दौड़नेवाले बाज की तरह दौड़ रहे थे । एवं सर्प के प्रति 'विनतासुत' (गरुड) की तरह दौड़ रहे थे, तथा अपने विनम्र-भक्तों के लिये, भली प्रकार सन्तोषदायक हो रहे थे । श्रीकृष्ण ने, कल्याण से रहित, उस शङ्खचूड़ को केशों में पकड़कर, 'मुष्टि' (मुक्का) रूप में परिणत किये हुए, एवं कमल से भी कोमल, अपने करतल के द्वारा, बूढ़े कछुए की पीठ से भी कठोर, उसके मस्तक को तोड़कर, पश्चात् परिपाटी से अपरिमित उसके मस्तकपर

ततश्च असमाप्तमहोत्सवाऽऽवेशानां रसविलासकलाचिन्तामणीनां स्वरमणीनां स्वरग्राम-ग्रामश्रुतिश्रुतिमनोरम-गानजुषां सजुषां सहचराणां च सन्निधिमासाद्य साद्यमानं तमुत्सवं स बन्धुरविभ्रमो निर्वाप्यमानं दीपं पुनरुज्ज्वलयन्निव, शुष्यमाणं सरः पुनरगाधयन्निव, भग्नं प्रासादं पुनर्जीर्णोद्धारेण नवीकुर्वन्निव समुज्जृम्भयन्ननुसन्धीयमानमुरलीकतयाऽलीकतया 'चोरी त्वं चोरी त्वं चोरीकृतमुरलीचौर्याऽसि' इति चन्द्रावलीसहचरीणां मदनमद-नमद्धियां विलासविशेषाऽऽलम्बिनीनां नितम्बिनीनां नितरां जनं जनं वक्षसोऽञ्चलमुद्घाट्य मुरलीं विचारयन् यदि प्रजगल्भे, तदा ताभिरभिरम्य-परिहास-हास-ललितं भ्रूतरङ्गरङ्गभ्रुकुटि-कुटिलाक्षं भर्त्सयामासे ॥४५॥

'अयि कुसुमासव-सहचर !, तव समुचित एष तावदविचारः ।
त्वत्करतलतो मुरली, संव्यानं नः कथं विशतु ॥४६॥

यद्यस्माभिरपाऽहारि हारिणी ते मुरली, तदा नः समुद्दण्डो दण्डो ध्रियते, न चेत्तव सकौस्तुभ-कण्ठहार-हारः क्रियते ॥'४७॥

---

विचरण करनेवाली मणि, अतिशय सुन्दरता में विख्यात एवं विस्तृत, तथा प्रसिद्ध आनन्द को धारण करते हुए ग्रहण करके, भली प्रकार देखनेवाली गोपियों के आगे ही, महाबलशाली बड़े-भाई बलदेवजी को भली प्रकार भेंट कर दी। भक्तों के बन्धन में पड़नेवाले दामोदर', उस समय इस कार्य से उत्पन्न हुए हर्ष से, मानो बन्धन से रहित हो रहे थे ॥४४॥

उसके बाद 'बन्धुरविभ्रमः', अर्थात् सुन्दर विलास करनेवाले, वे श्रीकृष्ण, जिनके होली के महोत्सव का आवेश समाप्त नहीं हुआ था, एवं जो रसमय विलास की कलाओं की चिन्तामणिस्वरूपा थीं, उस प्रकार की अपनी रमणीस्वरूपा गोपियों की निकटता को प्राप्त करके, तथा स्वर, ग्राम, श्रुति, एवं कर्ण-मनोरम गायन का सेवन करनेवाले, एवं प्रीति से युक्त अपने सखाओं की सन्निधि को प्राप्त करके, बीच में उस शङ्खचूड़ के आ जाने के कारण, टूटते हुए उस महोत्सव को, बुझते हुए दीपक की तरह, पुनः प्रज्वलित-सा करते हुए; एवं सूखते हुए सरोवर की तरह, पुनः अगाध-सा करते हुए; टूटे हुए भवन की तरह, पुनः जीर्णोद्धार के द्वारा नवीन-सा बनाकर प्रकाशित करते हुए; खोई हुई मुरली के अनुसन्धान के भाव से, मिथ्यारूप से ही, "अरी गोपी ! तू, चोरी करनेवाली है। तू भी चोरी करनेवाली है। क्योंकि तैने, मुरली की चोरी अङ्गीकार की है।" इस प्रकार कहकर, मदन के मद से विनम्र बुद्धिवाली एवं विलासविशेषों का अवलम्बन करनेवाली, चन्द्रावली की सहचरीरूप वनिताओं के बीच में, प्रत्येक जनी के वक्षःस्थल के अञ्चल को विशेष करके उघाड़कर, अपनी मुरली को ढूँढ़ते हुए, जब साहस करने लग गये, तब उन गोपियों ने, अत्यन्त मनोहर हास-परिहास की सुन्दरतापूर्वक, एवं भौं की तरङ्गरूप रङ्ग से युक्त भ्रुकुटि से कुटिल कटाक्षपूर्वक उनको फटकार लगा दी ॥४५॥

यथा—'हे कुसुमासव के सहचर श्रीकृष्ण ! मर्यादा का अतिक्रमण करनारूप यह तुम्हारा व्यवहार उचित है क्या ? और देखो, वह तुम्हारी मुरली, तुम्हारे करतल से, हमारे 'संव्यान' (उत्तरीय-वस्त्र) में, अर्थात् हमारी चूनरी में किस प्रकार प्रविष्ट हो सकती है ? ॥४६॥

"[न चेद् यदि नाऽपाहारीत्यर्थः, तदा कौस्तुभेन सहितस्य कण्ठहारस्य हारो हरणं क्रियते, इति

चन्द्रावली बलीयसा प्रागल्भ्येनाह,–'अयि बलाऽवलेपतोऽबलाबलेऽपतोद ! कुसुमासवेन तव करतलतो मुरली प्रसभमाकृष्य अस्माभिर्हरणीयेत्याजह्रे, तन्न संस्मरसि ?' ।।४८।।

कुसुमासव आह,— 'अस्माभिर्हरणीयेति ते वच एव तस्या हरणे प्रमाणम्, मया प्रसभमाकृष्य हृतेत्यत्र प्रमाणमुच्यताम् ।' साह—'सर्वा एव ।' स आह,—'सर्वा एव मे विपक्षाः ।' साह,—'भवद्वयस्यः प्रमाणम् ।' स आह,—'नैतदपि, तथा चेत् कुतो वः संव्यानं विचारितमनेनसाऽनेन, साधीयसी तन्नूनं भवतीभिरेवाऽपहृता मुरली काऽलीका ते व्याहृतिः ।।'४९।।

इति तेनोदिते नो दितेन प्रतिभया भयाऽभावस्फुरद्रूपेण पुनः कृष्ण ऊचे,—'वयस्य ! तव करकमलसङ्गी सङ्गीतविद्ययैवाऽपहृतो वेणुर्नैताभिः' इत्याकर्ण्य सङ्गीतविद्या विद्याऽयातयामा सचकित-कितवनेत्रं लघु लघु चलनललिता ललिताकरे मुरलीमर्पयामास ।।५०।।

---

पणः क्रियतामिति भावः] अजी ! देखो, हम सबने, सबके मन को चुरानेवाली तुम्हारी मुरली, यदि चुरा ली हो, तब तो हम सबके ऊपर भारी दण्ड, तुम धर सकते हो, और यदि हमने, नहीं चुराई हो तो, हम सब, कौस्तुभमणि के सहित, तुम्हारे कण्ठ के हार का अपहरण कर लेंगी, यह शर्त लगा लीजिये" ।।४७।।

चन्द्रावली अतिशय प्रबल साहसपूर्वक बोली–[**बलाऽवलेपतो बलाऽहङ्कारतः, अबलाबले स्त्रीसमूहे विषये अपतोदयति पीडयति हे तथाभूत !, यद्वा–अपतोद ! गतव्यथ ! निःशंकेत्यर्थः**] "अजी ! देखो, तुम तो, अपने बल के अहङ्कार से, स्त्रियों के समूह के विषय में, पीड़ा देनेवाले बन रहे हो । अथवा पीडा-रहित बन रहे हो, अर्थात् निःशङ्क हो गये हो । क्योंकि तुम, "हमारे द्वारा हरने योग्य जो मुरली थी, वह तो इस कुसुमासव ने, तुम्हारे करतल से हठपूर्वक खींचकर चुरा ली है" इस बात का स्मरण भी नहीं कर रहे हो ।" ।।४८।।

कुसुमासव—"हे चन्द्रावलि ! देख, "यह मुरली, हमारे ही हरण करने योग्य थी" इस प्रकार का तेरा वचन ही, उस मुरली की चोरी में प्रमाण है । मैंने, हठपूर्वक श्रीकृष्ण के हाथ से खींचकर चुरा ली है, इस विषय में प्रमाण बोल दीजिये ।" चन्द्रावली—"इस विषय में सभी गोपियाँ ही प्रमाण हैं ।" कुसुमासव—"ये सब तो मेरे विपक्षवाली ही हैं ।" चन्द्रावली—"तो तुम्हारे मित्र, श्रीकृष्ण ही प्रमाण हैं ।" कुसुमासव—"यह बात भी संभव नहीं है । क्योंकि, यदि ऐसा होता तो, इन निर्दोष श्रीकृष्ण ने, तुम्हारी ओढ़नी क्यों ढूँढ़ी ? इसलिये यह बात निश्चित है कि, अतिशय श्रेष्ठ वह मुरली, तुम सब ने ही हर ली है । अतः तुम्हारी बात [**का कुत्सिता अलीका च**] निन्दनीय एवं मिथ्या है" ।।४९।।

[**तेन कुसुमासवेन, इत्युदिते सति पुनः कृष्ण ऊचे । तेन किंभूतेन, प्रतिभया नो दितेन न खण्डितेन प्रतिभायुक्तेनैवेत्यर्थः । विद्यासु अयातयामा अतिनिपुणेत्यर्थः । सचकिते कितवे इतराऽलक्ष्य-भावत्वेन धूर्ते च नेत्रे यत्र तद् यथास्यात्तथा**] उस कुसुमासव के द्वारा इस प्रकार कहने के बाद, श्रीकृष्ण पुनः बोले—"वह कुसुमासव उस समय प्रतिभा से खण्डित नहीं था, अर्थात् प्रतिभा से युक्त होकर ही बोल रहा था, एवं भय के अभाव से उसका रूप स्फूर्ति पा रहा था ।" श्रीकृष्ण—'हे सखे ! कुसुमासव ! देखो, तुम्हारे करकमल का सङ्ग करनेवाली मुरली तो, सङ्गीतविद्या ने ही चुरायी है । इन और सखियों ने

ततस्तदाकार-विकार-विशेषमालोक्य पुनर्भङ्गुरिताऽवटुर्वटुराह,—'वयस्य ! मुरली-तस्करा करालेयं स्वयमेव व्यक्ता, यतो मया सङ्गीतविद्ययेति सङ्गीताऽऽगमाधिष्ठातृदेवतामुद्दिश्य परिहसितम्, तदाकर्ण्य स्वं प्रति प्रतिपन्नाऽऽशङ्का शं कारयामास सङ्कोचस्य, चौरस्य लक्षण-मिदमेव' इति। सा तु ललिताकरे मुरलीमाधाय सदर्पमुपसृत्य सस्मय-स्मयमानाह,—'किमात्थ रे वटोऽवटोऽसि कपटस्य, महोत्सवं समया मया खेलन्त्या कदा कथमपहृता मुरली, तया हृतया हृदयालो ! मम वा किं प्रयोजनम्, जनं मृषा दूषयतस्तव स्तवकित-मंहोरंहोऽरं भविष्यति, रे वाचाल ! वाचाऽलमनयाऽनयास्पदया, दयावशान्न ते शास्तिः क्रियते ॥'५१॥

सर्वाः स्मयन्ते स्म। एवं मुरल्यपहरण-रण-साहस-हसदबला-बलात्कारतो रतोत्सवा-दप्यधिक-सरसमसममामोदमुपलभमानो दुरवनमाऽऽलीको वनमाली कोमलमनाः क्रमशो जनं जनं विचार्य समुज्झितासु तासु ललितां ललिताम्बुजकरेण यदि स्म जिघ्रति स्मयाऽनव-

---

नहीं।" इस प्रकार सुनते ही, समस्त विद्याओं में अतिशय निपुण, सङ्गीतविद्या ने, धीरे-धीरे चलने में सुन्दरता से युक्त होकर, एवं आश्चर्य से युक्त तथा दूसरों के अलक्ष्य भाव के कारण, धूर्त हुए नेत्रों के भावप्रदर्शनपूर्वक, वह मुरली, ललिता के हाथ में समर्पण कर दी ॥५०॥

उसके बाद, 'सङ्गीतविद्या'-नामक सखी के आकार के, विकारविशेष को देखकर, कुसुमासव ब्रह्मचारी, अपनी गर्दन को टेढ़ी करके पुनः बोला—'हे सखे ! श्रीकृष्ण ! देखो, मुरली चुरानेवाली, भयानक यह सङ्गीतविद्या स्वयं ही स्पष्ट हो गयी। कारण, मैंने तो, सङ्गीत-शास्त्र की अधिष्ठात्रीदेवी, जो 'सङ्गीतविद्या'-नाम से प्रसिद्ध है, उसी को लक्ष्य करके परिहास किया था, उस परिहास को सुनकर, अपने ऊपर आशङ्का करनेवाली इस सङ्गीतविद्या ने सङ्कोच का कल्याण कर दिया, अर्थात् इसको सङ्गीतविद्या के नाम की समानता के कारण, महान् सङ्कोच हो गया। और देखो, भैया ! चोर का लक्षण भी यही होता है।" इतनेपर भी वह सङ्गीतविद्या, मुरली को ललिता के हाथ में धरकर, अहङ्कारपूर्वक निकट आकर, गर्वपूर्वक मन्द-मुसकान करती हुई बोली—"अरे ब्रह्मचारी ! क्या कह रहा है ? मालूम पड़ता है कि, तू कपट का तो 'अवट' (गर्त, गड्ढा) ही है। मैं तो, होली के महोत्सव के 'समया' (बीच में) (**समयाऽन्तिक-मध्ययोः" इत्यमरः**) खेल रही थी, अतः मैंने, वह मुरली, कब, और किस प्रकार चुरा ली ? और हे हृदयालो ! (सहृदय सुशील !) उस मुरली के चुराने से मेरा क्या प्रयोजन ? तू तो, जनमात्र को मिथ्या ही दूषित कर रहा है। अतः, तेरे गुच्छारूप से एकत्रित हुए अपराध का वेग महान् हो जायगा। अरे वाचाल ! अन्याय की स्थानस्वरूप इस वाणी से क्या प्रयोजन हैं ? अर्थात् निरर्थक वाणी, मत बोल। हम तो, दया के वश होकर, तुझ को दण्ड नहीं दे रही हैं, अर्थात् तेरा शासन नहीं कर रही हैं" ॥५१॥

सङ्गीतविद्या की बातपर, सभी सखियाँ मुसकाने लग गयीं। इस प्रकार मुरली के अपहरणरूप 'रण' (युद्ध) में, साहसपूर्वक हँसती हुई, गोपाङ्गनाओं के बलात्कार से, सुरतोत्सव से भी अधिक सरस एवं अतुलनीय हर्ष को प्राप्त करनेवाले, (**दुरवनमा वाम्यवशादवनम्रीकर्तुमशक्या आल्यः सख्यो यस्य सः। तथा स्वयं तु कोमलमनाः। जिघ्रति स्मेति, तस्याः कमलिनीत्वं, तस्य च भ्रमरत्वं, स्पृशति स्मेत्यर्थः**)

हित-नवहित-सौभाग्य-गर्वाऽर्हिता, तर्हि तातल्यमान-कलाकलापाऽलक्षितमेव तमेव वेणुं सा विदग्धभाववृषभा वृषभानुपुत्रीकरे निःक्षिप्य निःसाध्वसं साध्वसङ्कोचा सम्मुखमुपसृत्य व्याहरति स्म ॥५२॥

'रतिस्मयमत्त ! मत्त एव ते मदोद्धुरता विरता विशेषेण भविष्यति, यदि निरघा-मघार्दन ! मां संस्प्रष्टुमाकाङ्क्षसि । पश्याऽहं निर्मुरलीकाऽलीका न मे वाक्' इति संव्यानं दुधाव, धावमानैर्दशनकिरणैः सितदीधिर्ति हसन्ती पुनरूचे,—'स्मर स्मरमदविभ्रान्त ! धनदाऽनुचरं धावतो बतोर्वीतले वा पपाताऽसौ मुरलिका । वृथाऽऽवृथा वरा वरारोहाणां ततीरेताः ।' कुसुमासव आह,—'वयस्य ! तर्हि वेणोरवावरी वरीयस्येव ॥'५३॥

कृष्ण आह,—'भवत्येवमेव मेदुरमते ! पारिशेष्यप्रमाणेनैतस्यामेव वर्तमानां तर्कयामो यामोऽपि विचारयितुम्' इत्युपक्रामति मतिमतां वरे पीताम्बरे पीतासव इव घूर्णायमाननयने नयनेतृतया तदग्रजेनोपढौकितं तमेव मणिमणिमाद्यष्टसिद्धिसिद्धितोऽपि

---

एवं हास्य-परिहासमयी कुटिलता के कारण, नम्र न की जाने योग्य सखियोंवाले, स्वयं तो कोमल मनवाले, 'वनमाली' (श्रीकृष्ण), क्रमशः प्रत्येक जनी की तलाशी लेकर, जब वे सब गोपियाँ छोड़ दीं, एवं अपने सुन्दर करकमल के द्वारा, उस ललिता को जब छू रहे थे, तब चातुर्यमय भाव से श्रेष्ठ, अतएव 'स्मय' (मद) के कारण, सावधानी से रहित, एवं नवीन हितमय सौभाग्य के गर्व से 'अर्हित' (पूजित), तथा कलाओं के कलाप की महती प्रतिष्ठा स्थापित करनेवाली, वह ललिता, उसी मुरली को अलक्षितरूप से, वृषभानुनन्दिनी श्रीमती राधिका के हाथ में फेंककर, निर्भयतापूर्वक अच्छी तरह सङ्कोच से रहित होकर, सम्मुख आकर बोली—॥५२॥

"हे अघार्दन ! (अघासुर को या पापों को पीडित करनेवाले !) तुम तो रति के मद से मत्त हो रहे हो । अतएव, निरपराध मुझ को, यदि छूने की आकांक्षा कर रहे हो तो, तुम्हारी मदोन्मत्तता, विशेष करके मेरे द्वारा ही शान्त हो जायगी । देख लीजिये, मैं तो मुरली से रहित हूँ, अर्थात् मेरे पास, मुरली नहीं है । अतः, मेरी वाणी, मिथ्या नहीं है ।" इस प्रकार कहकर, ललिता ने अपनी ओढ़नी हला दी । पश्चात् दौड़ती हुई, अपनी दाँतों की किरणों से सफेद कान्तिवाले श्रीकृष्ण के प्रति हँसती हुई, पुनः बोली—"हे स्मर (काम) के मद से विभ्रान्त ! श्रीकृष्ण ! तुम, इस बात का तो स्मरण कर लो कि, तुम, जब कुबेर के अनुचर, उस शङ्खचूड़ के पीछे भाग रहे थे, हाय ! उस समय वह मुरली, भूमिपर गिर गयी है । इन गुणवती एवं सर्वोत्तम गोपियों की इन श्रेष्ठ श्रेणियों को, तुम व्यर्थ में ही घेर रहे हो ।" कुसुमासव बोला—"हे मित्र ! तब तो—(**वेणोः अवावरी चोरी 'ओणृ अपनयने' वरीयसी सर्वगोपीश्रेष्ठा राधा**) मुरली को चुरानेवाली, सभी गोपियों में श्रेष्ठ, राधिका ही हैं" ॥५३॥

श्रीकृष्ण—"हे स्निग्ध बुद्धिवाले मित्र ! ऐसा ही है । क्योंकि, हम भी पारिशेष्य-प्रमाण से, अर्थात् सब की तलाशी लेने के बाद, बची हुई राधिका के कारण से, उस मुरली को, उस राधिका के ही निकट वर्तमान समझ रहे हैं । इसलिये उसकी तलाशी लेने को भी चलते हैं ।" इस प्रकार कहकर, बुद्धिमानों में श्रेष्ठ, एवं पीताम्बर धारण करनेवाले श्रीकृष्ण, मद पान-करनेवाले की तरह, घूमनेवाले नेत्रों से युक्त होकर, जब राधिका की तलाशी लेने का उपक्रम कर रहे थे, तब उसी समय (**नये नीतिविषये**

सुखरं ख-रञ्जनमनुपमेन महसा मह-सारस्यवती काचित् प्रियताला तालाङ्कस्य प्रिया समानीय 'हन्त गुणभराधिके राधिके ! शृणु यद् वदामो दामोदराऽग्रजेन ते समुपढौकितं मणिमादातुमर्हसि' इत्युवाच ॥५४॥

वाचमाकर्ण्य तां तरसादरसादखिन्नं करयुगलमुद्यम्य मुद्यम्यमान-मानसायां तस्यां तमाददत्यां सुदत्यां सुतरां श्लथोत्तरीयतया मुरली यदि निपतात्, तदा तदालोकेन मुखरो मुख-रोचिरतिशयं वितन्वता तादवतादवस्थ्यं च प्रकटयता कुसुमासवेन सकरतालिकमुच्चैर्हसता सहसहचरगणहीहीतिकोलाहलो ललितामुपजहास स हास-सरसतया ॥५५॥

"ललिते ! सत्यमुक्तमक्षोभवत्या भवत्या—'धनदानुचरं धावतो बतोर्वीतले पतिताऽसौ मुरली', कथमन्यथा वात्सल्यकुतूहलिना हलिना कृतप्रसादाऽदराऽऽदराऽऽदाने स्वाऽवहेलावहे लालसे मानवती नव-तीव्रतररोषवशतो भुवीयं निपतिष्यति ॥"५६॥

---

**नेतृतया नायकतया नीतिप्रवीणतयेत्यर्थः। सुखरं सुखदं, खस्य स्वर्गस्यापि रञ्जनम्। प्रियतां लातीति प्रियताला प्रेमवतीत्यर्थः। तालाङ्कस्य बलदेवस्य, "नीलाम्बरो रौहिणेयस्तालाङ्को मुसली हली" इत्यमरः)**
नीति में नायक होने के कारण, अर्थात् नीतिकुशल होने के कारण, श्रीकृष्ण के बड़े-भाई श्रीबलदेवजी ने, शङ्खचूड़ के मस्तक से, श्रीकृष्ण के द्वारा प्राप्त हुई जो मणि थी, वह, श्रीराधिका के लिये, उपहार में भेज दी। वह मणि, अणिमा आदि अष्ट-सिद्धियों की सिद्धि से भी सुखदायक थी, एवं अपने अनुपम तेज के द्वारा, स्वर्ग को भी अनुरञ्जित करनेवाली थी। उस मणि को लेकर, श्रीबलदेव की प्रियारूपा कोई गोपी, जो कि उत्सव की सरसता से युक्त थी, एवं प्रेम से युक्त थी, हर्षपूर्वक राधिका के प्रति बोली कि, "हे गुणभराधिके ! (गुणों के भार की अधिकता से युक्त) राधिके ! मैं जो कुछ कह रही हूँ, उस बात को सुनो। श्रीकृष्ण के बड़े-भाई श्रीबलदेवजी ने, तुम्हारे लिये उपहार में, जो मणि, मेरे द्वारा भेजी है, उसको तुम सहर्ष स्वीकार करने योग्य हो" इस प्रकार बोली ॥५४॥

उस बात को सुनकर, 'सुदती' (सुन्दर दाँतोंवाली) राधिका का मन, आनन्द से दब गया था, एवं उसके दोनों हाथ, हर्ष के वेग से उत्पन्न हुए आदर के द्वारा, आवेग व्यञ्जक स्खलन से युक्त हो रहे थे। उन्हीं दोनों हाथों को उठाकर, वह राधिका, जब उस मणि को ग्रहण कर रही थीं; अतएव, अपनी ओढ़नी अधिक शिथिल हो जाने के कारण, जब वह मुरली, धरतीपर गिर पड़ी, तब उस मुरली के गिरने को देखकर, 'मुखर' (उपहास करनेवाले) श्रीकृष्ण, हास की सरसतापूर्वक, ललिता का उपहास करने लग गये। उस समय श्रीकृष्ण के निकट खड़ा हुआ कुसुमासव, अपने मुख की कान्ति को अधिकरूप से विस्तारित कर रहा था, एवं अपने शरीर की 'अतादवस्थ्य', अर्थात् बगल बजाना, गले को हलाना, टेढ़ी चाल से चलना आदि के द्वारा, विकृतता प्रगट कर रहा था, तथा करताली बजाकर, ऊँचेस्वर से हँस रहा था। और श्रीकृष्ण भी, अपने सहचरगणों के 'ही, ही', इस प्रकार के कोलाहल से युक्त थे। ऐसी स्थिति में, ललिता से उपहास करते हुए बोले—॥५५॥

"हे ललिते ! तुमने क्षोभ से रहित होकर, सत्य ही कहा था कि, "हे श्याम ! वह मुरली तो, कुबेर के अनुचर, शङ्खचूड़ के पीछे-पीछे दौड़ते हुए, आपके हाथ से, धरतीपर गिर पड़ी है" अन्यथा, यदि

कुसुमासव आह,— 'अहो नेदमाश्चर्यं या खलु छिद्ररहितां हितां प्रियवयस्यस्य वयस्यस्य धिषणधिषणयाऽपि न सुखावगाह्यां धियं चोरयति, सेयं वार्षभानवी नवीनचौर्य-विद्येव छिद्रवतीमहितामखिलजनमनोऽवगाह्यामिमां मुरलीं चोरयिष्यति यत् तद् वयस्य ! नीयतां ते मुरली, या मयाऽनीते ! नीतेति निरणायि भवतापि तापिच्छरुचिना ।।'५७।।

इति तेनाऽऽनीय दत्तामादत्तामादरेण दामोदरोऽदरोल्लसदामोदरो मन्दमधुरमथ तां वादयमानो महामहाऽवसानं हाव-सानन्दाभिराभिराभिरम्यवतीभिः कारयामास ।।५८।।

इत्यानन्दवृन्दावने कैशोरलीलालताविस्तारे होलिका-मुरलीचौर्य-लीलाविलासो नामैकविंशः स्तवकः ।।२१।।

---

यह बात न होती तो, राधिका के ऊपर वात्सल्य का कौतूहल करनेवाले 'हलधर' (बलदेव) के द्वारा, किये हुए प्रसाद को महान् आदरपूर्वक ग्रहण करनेपर; अतएव. राधिका के द्वारा, मानो अपनी अवहेलना देने-वाली लालसा दिखा देनेपर, मानवती यह मुरली, नवीन एवं अतिशय तीव्र क्रोध के वश से भूमिपर किस प्रकार गिरेगी ?" ।।५६।।

कुसुमासव—"जो राधिका, हमारे मित्र, श्रीकृष्ण की बुद्धि को चुरा लेती है, वही राधिका, मुरली को जो चुरा लेगी, यह बात कोई आश्चर्यजनक नहीं है" (यह अन्वय है) । क्योंकि, हमारे मित्र की बुद्धि, छिद्रों से रहित है, एवं सभी की हितकारक है, तथा बृहस्पति की बुद्धि के द्वारा, अपनी सारी अवस्था में भी, सुखपूर्वक अवगाहन करने योग्य नहीं है । अतः, मेरी दृष्टि में तो, वृषभानुनन्दिनी यह राधिका, मानो मूर्तिमती नवीन चोरी की विद्या के समान ही है । और यह मुरली भी, अनेक छिद्रोंवाली है, गोपियों का अहित करनेवाली है, एवं सभीजनों के मन का 'अवगाहन' (स्नान, अर्थात् खोज) करती रहती है । इसलिये हे सखे ! तुम, अपनी मुरली को ले लीजिये । क्योंकि, हे अनीते ! अर्थात् हे नीति-रहित ! तात्पर्य—मेरे ऊपर विश्वासरहित ! सखे ! आपकी कान्ति, तमाल के समान है । अतएव, इस बात का निर्णय तो, आपने भी कर लिया था कि, "यह जो मुरली है, वह कुसुमासव ने ले ली है" फिर इसी प्रकार का निर्णय, यदि इन गोपियों ने भी कर लिया था, तो इस विषय में कहना ही क्या है ? तात्पर्य—चोरी का माल, किसी दूसरे की बगल से निकल रहा है; एवं नाम, मेरा हो रहा है" ।।५७।।

इस प्रकार कहकर, उस कुसुमासव के द्वारा ही ला कर दी गयी, एवं आदरपूर्वक ग्रहण की गयी, उस मुरली को लेकर, श्रीकृष्ण ने, महान् उल्लसित हुए हर्ष को देनेवाले बनकर, पश्चात् उसी मुरली को धीरे-धीरे मधुरतापूर्वक बजाते-बजाते, हाव-भाव की उत्पत्ति से आनन्द से युक्त होनेवाली एवं रमणीयता से युक्त, उन सब गोपियों के द्वारा ही, उस होली के महोत्सव की समाप्ति करवा दी ।।५८।।

इति श्रीवनमालिदासशास्त्रिविरचित—श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकासहिते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कैशोरलीलालताविस्तारे
होलिका-मुरलीचौर्य-विलासो नामैकविंशः स्तवकः
सम्पूर्णः ।।२१।।

# द्वाविंशः स्तवकः

## झूला-लीला

अथाऽन्येद्युरन्ये द्युरमणीगण-गणनातिरिक्तमोदमेदुरा दुराराधा राधारमणविलासा ये ये मधुरा मधु-रात्रिषु त्रिषु भुवनेषु दुरासदा रासदाः समपद्यन्त, तेषां मध्ये या ध्येयाऽधिकं रसवासनासनाथानां दोलोत्सव-लीलाली लावण्यवतीभिः सह सहर्षमसावकारि बकारिणा साऽधुना साधुना प्रकारेण वर्णनीया भवितुमर्हति ॥१॥

तथा हि— श्रीवृन्दावन एव कापि वलते दोलोत्सवस्य स्थली
यत्प्रान्ते सम-रोपितेव परितः कल्पद्रुमाणां ततिः ।
शाखाग्रैरितरेतरं समपरिष्वक्तेव लेखायिता
काण्डानामृजुदीर्घवृत्तवपुषां मध्येषु शून्यान्तरा ॥२॥

किञ्च, तेषामेव महाहरिन्मणिचतुष्प्राचीरतां गच्छतां
चञ्चच्चामरचारुचेलशकल-प्रालम्बमुक्तास्रजाम् ।

---

# बाईसवाँ स्तवक

## झूला-लीला

इस बाईसवें स्तवक में, झूला के मण्डप के ऊपर विराजमान हुए श्रीकृष्ण ने, हर्ष की वर्षा करनेवाली अपनी प्रियतमारूप गोपियों के साथ, भली प्रकार से क्रीडा की, यह लीला वर्णित होगी।

फाल्गुन-मास की होली-लीला के बाद, दूसरे दिन से वसन्तऋतु की, रात्रियों में, राधारमण-श्रीकृष्ण के दूसरे जो-जो मधुर-विलास, भली प्रकार से सम्पन्न हुए थे; वे सब, देवाङ्गनाओं के गण की गणना से भी अतीत थे, एवं हर्ष से 'मेदुर' (स्निग्ध) थे, साधारण-जनों के लिये दुराराधनीय थे, तीनों-भुवनों में दुष्प्राप्य थे, तथा रासविलास को देनेवाले थे। उन सभी प्रकार के विलासों के बीच में, 'दोलोत्सव' (झूलनोत्सव) की लीला की जो श्रेणी है, वह, विशुद्ध भक्तिरस की वासना से 'सनाथ' (युक्त) व्यक्तियों के लिये अधिक ध्यान करने योग्य है, तथा बकारि श्रीकृष्ण ने, दोलोत्सव की वह लीलाश्रेणी, परमसुन्दरी गोपाङ्गना के साथ सहर्ष की थी। अतएव वह लीला भी, अब भली प्रकार से वर्णन करने योग्य हो सकती है ॥१॥

देखिये, वह लीला इस प्रकार है :—श्रीवृन्दावन के मध्य में ही दोलोत्सव की कोई अनिर्वचनीय लीलास्थली विद्यमान है। जिसके प्रान्तभाग में चारों ओर कल्पवृक्षों की श्रेणी, मानो समान रूप से एकसाथ ही लगाई गयी है; तथा वह स्थली, सीधे, लम्बे एवं गोल आकारवाले 'काण्डों' (वृक्ष के तनाहों) की शाखाओं के अगले भागों के द्वारा, आपस में भली प्रकार मिले हुए बीच के भागों में श्रेणीरूप से होकर स्थित है, तथा उस स्थली का बीच का स्थान खाली है ॥२॥

किंच वे कल्पवृक्ष, उस स्थली के चारों ओर बड़ी-बड़ी इन्द्रनीलमणि के परकोटाओं के भाव को प्राप्त कर रहे हैं, एवं चलते हुए चँवर, तथा सुन्दर वस्त्र के खण्ड और सीधी लटकी हुई मोतियों की

नानारत्न-फल प्रसून-विहगश्रेणीजुषामन्तरे
प्रांशुः काचन काञ्चनेन रचिता वेदिश्चतुष्कोणिका ॥३॥

यत्कोणेषु चतुर्षु चारुविटपैरन्योन्य-संसर्गिणः
चत्वारो हरिचन्दनाः प्रसविनः सौन्दर्यसारश्रियाम् ।
यैः शाखाभिरकारि कश्चन चतुर्द्वारश्चतुःस्तम्भवान्
भास्वद्रत्नचतुश्छदिः प्रसृमरस्तुङ्गो मणीमण्डपः ॥४॥

यच्छाखाग्रविलम्बिनोभिरनतिस्थूलाभिरान्दोलिनी
बद्धा काञ्चनरज्जुभिर्विजयते प्रेङ्खोलखट्वा हरेः ।
या प्रागदक्षिणपश्चिमोत्तरगते तुल्ये समस्ताऽङ्गणे
सर्वाभिर्मम सम्मुखीति ककुभां लक्ष्मीभिरालोक्यते ॥५॥

एवं पर्यन्तभुवो भुवो महामहाकारा ये देवतरवो बत रवोत्तमानां नववयसां वयसां कुलाऽऽकुला रामणीयकचतुरचतुरस्रतया चतुर्हरितां हरितां द्युतिं कारयन्तो रयं तोषस्य च निष्पादयन्तो वर्तन्ते स्म, तेषामन्तरन्तरुभयोरुभयोर्वेदिमध्या वेदिमध्यानां दोलस्थली ॥६॥

---

मालाओं से युक्त हैं, और अनेक प्रकार के रत्न, फल, पुष्प, तथा पक्षियों की श्रेणी से युक्त हैं। इस प्रकार के उन्हीं कल्पवृक्षों के बीच में, सुवर्ण के द्वारा बनायी हुई, चार कोनाओंवाली, एवं अत्यन्त ऊँची कोई अनिर्वचनीय वेदी विद्यमान हैं ॥३॥

जिस वेदी के चारों कोनाओं के ऊपर, अपनी-अपनी सुन्दर शाखाओं के द्वारा आपस में मिले हुए चार 'हरिचन्दन' (विशिष्ट कल्पवृक्ष) विद्यमान हैं। वे चारों ही, सौन्दर्य के सार की शोभाओं को उत्पन्न करनेवाले हैं। एवं उन 'हरिचन्दन'-नामक कल्पवृक्षों ने, अपनी शाखाओं के द्वारा, अतिशय ऊँचा एवं अनिर्वचनीय कोई मणिमय मण्डप बना दिया है। वह मण्डप, चार दरवाजाओं से युक्त है, एवं चार खम्भों से युक्त है, तथा चारों द्वारों के ऊपर चमकीले रत्नों के चार छप्पर बने हुए हैं, और वह मण्डप, दर्शकों के लिये 'प्रसृमर' (हर्ष की वर्षा करनेवाला) है ॥४॥

सुवर्णमयी रस्सियों के द्वारा बँधा हुआ, एवं चारों ओर हिलनेवाला श्रीकृष्ण का 'हिण्डोला' (भूला), महान् उत्कर्ष से विराजमान है। वे रस्सियाँ, उन चारों कल्पवृक्षों की शाखाओं के अग्रभाग में लटकी हुई हैं, विशेष मोटी भी नहीं हैं। एवं जो हिण्डोला है, उसको पूर्व, दक्षिण, पश्चिम, एवं उत्तरदिशा में विद्यमान समान रूप से दिखाई देनेवाले सम्पूर्ण आँगन में बैठी हुई सभी दिशारूप लक्ष्मियाँ, यह हिण्डोला, मेरे ही सम्मुख है, इस प्रकार से देख रही हैं ॥५॥

इस प्रकार उस दोलस्थली के मध्य में शोभायमान, श्रीराधा-कृष्ण के भूला के मण्डप का वर्णन करके, दूसरी यूथेश्वरी गोपियों की भी दोलस्थली को व्यवस्थापूर्वक वर्णन करते हैं। यथा—इसी प्रकार परमसुन्दरता में चतुर, चारों कोनाओं के भाव से विद्यमान जो, कल्पवृक्ष हैं, वे, बीच में शोभायमान श्रीराधा-कृष्ण के भूला के मण्डप की निकट की भूमि में ही उत्पन्न हुए हैं. एवं पृथ्वी के महोत्सवस्वरूप हैं, एवं हर्षपूर्वक उत्तम बोली बोलनेवाले, नवीन अवस्थावाले पक्षियों के समूहों से 'आकुल', अर्थात् व्याप्त हैं,

तस्याम्— द्वयोर्द्वयोः स्कन्धविलम्बिनीभि-,र्बद्धा दृढं काञ्चनशृङ्खलाभिः ।
समानरेखावदनुच्चनीचाः, प्रेङ्खोलिकानां ततयश्चतस्रः ॥७॥

मध्यमण्डपमभितोऽभितोषसम्पादन-सत्वरेषु चत्वरेषु चतुर्षु चिन्तामणिरुचि-रुचिरेषु समसमदविसृमरसृमरपालिपालितेषु समपरिसरेषु एकैकं कनकजालमयमुल्लोचमुल्लोचनदृश्यं दृश्यं दलदलितविद्रुमाणां द्रुमाणां महोराशि-खरेषु शिखरेषु तानितं समासाद्य तच्छायान्तरा-पतितहिमकरकरखण्डखण्डनिर्वाहितकौतुकोन्नतिलतिलतण्डुलनिकरधियाधियातहरिणाङ्गना-गणाऽऽननाघातेषु दिग्भेदादेव देवतानामपि भेदाऽवबोधो न तु तदा तदाकारतो भवति, येषु चत्वारि त्वाऽऽरिप्सित-दोलोत्सव-शोभावितानानि वितानानि वनदेवताभिरेव नह्यन्ते स्म ॥८॥

---

तथा चारों दिशाओं की हरे रङ्ग की कान्ति को बनाते हुए, और सन्तोष के वेग का निष्पादन करते हुए वर्तमान हैं। इस प्रकार के उन वृक्षों में से, दो-दो वृक्षों के बीच-बीच में, कृशोदरी गोपसुन्दरियों की 'दोलस्थली' (झूला की स्थली) है, वह दोलस्थली, वेदी के मध्य में है ॥६॥

उस दोलस्थली में, दो-दो वृक्षों के स्कन्धों के ऊपर लटकी हुई सुवर्णमयी जंजीरों के द्वारा मजबूती से बँधे हुए झूलाओं की चार पंक्तियाँ हैं। वे पंक्तियाँ, समान रेखा की तरह हैं, कोई भी ऊँची-नीची नहीं हैं। झूलाओं की वे चारों पंक्तियाँ, बीच में विद्यमान श्रीराधा-कृष्ण के झूला के मण्डप के चारों दरवाजाओं के सम्मुख हैं ॥७॥

उसी बीचवाले मण्डप के चारों ओर, चारों दिशाओं में चार आँगन हैं। वे आँगन, दर्शकजनों के महान् सन्तोष का सम्पादन करने में शीघ्रता से युक्त हैं, अर्थात् उनका दर्शन करते ही, शीघ्र ही सन्तोष हो जाता है; एवं वे चारों आँगन, चिन्तामणियों की कान्तियों के द्वारा परमसुन्दर हैं; एवं समान अवस्थावाले, तथा मद से युक्त, अतएव भ्रमणशील अनेक प्रकार के मृगों की श्रेणियों के द्वारा सुरक्षित हैं, अर्थात् इस प्रकार के मृग, उन आँगनों में सदैव खेलते रहते हैं, तथा उन चारों आँगनों की निकट की भूमि समान है। उन चारों आँगनों में लगे हुए वृक्षों की शिखरों के ऊपर, देवताओं के द्वारा ताना हुआ एक-एक 'उल्लोच' (चँदोवा) है। वह चँदोवा, सुवर्ण की जालियों के द्वारा बना हुआ है, बहुत ऊँचा बँधा हुआ है। अतएव, ऊपर की ओर किये हुए नेत्रों के द्वारा ही दिखाई देने योग्य है, एवं दृश्य है, अर्थात् नेत्रों के लिये हितकारक है। तात्पर्य—नेत्रों के लिये सुखदायी है। वे वृक्ष भी, अपने पत्रों की शोभा के द्वारा, विद्रुम-मणियों के मान का मर्दन करनेवाले हैं, एवं उन वृक्षों के शिखर भी, तेज के पुञ्जों के द्वारा 'खर', अर्थात् तीखे हैं; दूसरों के द्वारा दुष्प्रधर्षणीय हैं। उस प्रकार के चँदोवा को प्राप्त करके, उसकी छाया के नीचे गिरे हुए, चन्द्रमा की किरणों के खण्ड-खण्डों के द्वारा निर्वाहित की हुई कौतुक की उन्नति को स्वीकार करनेवाली, जो तिल एवं चावलों के समूहकी-सी बुद्धि, अर्थात् ये तिल एवं चावल मिले हुए पड़े हैं, उसी प्रकार की बुद्धि के द्वारा लोभ से आये हुए हरिणियों के झुण्डों के मुखों में, उन पूर्वोक्त प्रकार के आँगनों में आघात हो जाता है; अर्थात् उन चँदोवाओं के नीचे, तिल-चावल समझकर खाने के लिये हरिणियाँ, जब मुख मारती हैं, तब उनके मुखों में व्यर्थ ही ठोकर लगने से पीडा हो जाती है (यहाँ 'भ्रान्तिमान्'-अलङ्कार है)। उस समय पूर्वोक्त चारों आँगनों में, देवताओं को भी दिशाओं के भेद से ही आँगनों के भेद का ज्ञान हो पाता है, अर्थात् 'दक्षिण दिशावाला होने से यह दूसरा आँगन है, एवं पश्चिम-दिशावाला होने से यह आँगन उससे भी दूसरा है'' इस प्रकार का ज्ञान हो पाता है। किन्तु, उन आँगनों

यथा— वृन्दारण्यभुवः प्रणामविधिना दिक्सुभ्रुवां विश्लथा
मुक्ताकञ्चुलिकाः स्थिरेण मरुता धार्यन्त एताः किमु।
स्वस्वस्थानसमीपतः किमथवा तद्वन्दनार्थं मुदा
पौर्वापर्यमपास्य सादरमधस्तारावली लम्बते ॥९॥

किञ्च, या वितानावलिः—
तद्भूरेणुलिलिक्षयेव नभसः श्रीणां रसज्ञाकुलैः
न्यञ्चच्चञ्चल-चारुचीन-शकलैरान्दोलवद्भिर्वृता।
मन्दस्पन्दिमरुद्विधूननमृदुप्रेङ्खोलमुक्तामणि-
प्रालम्बा चलकिङ्किणीकुलकलस्वानैः श्रवःप्रेयसी ॥१०॥

किञ्च, पर्यन्तेषु समानचामरचयैर्ज्योत्स्नातडागोदराद्
उड्डीनैरिव हंसकैर्गगनजैः किंवा सिताम्भोरुहैः।
मालानामपि खण्डकैस्तत इतो नानाप्रसूनोज्ज्वलैः
सश्रद्धं वनदेवतापरिषदा संचस्करे सा पुनः ॥११॥

---

के आकार से, कुछ भी भेद प्रतीत नहीं होता; क्योंकि, उन सबका आकार एक-सा है। तात्पर्य—देवताओं को ही, जब उनके भेद का ज्ञान, दिशाओं के भेदज्ञान के बिना नहीं हो पाता, तब मनुष्यों के लिये नहीं हो पाता, इस विषय में तो फिर कहना ही क्या है ? और उन्हीं चार आँगनों में, आरम्भ करने की इच्छा से युक्त 'दोलोत्सव' (झूलनोत्सव) की शोभा का विस्तार करनेवाले चार चँदोवा और तने हुए हैं, वे भी, वनदेवियों के द्वारा ही बाँधे गये हैं ॥८॥

यथा—देखिये, उन चँदोवाओं की उत्प्रेक्षा करते हुए, कवि कहते हैं कि, ये चँदोवा नहीं हैं; अपितु, मानो श्रीवृन्दावन की भूमि को प्रणाम करने की विधि के कारण, दिशारूप अङ्गनाओं के वक्षःस्थल से गिरी हुई, ये मोतियों की चोलियाँ ही, स्थिर वायु के द्वारा, आकाश में ही धारण की जा रही हैं क्या ? अथवा अपने-अपने स्थान के निकट से, श्रीवृन्दावन की भूमि की वन्दना करने के लिये, हर्ष के कारण पूर्वापर भाव को छोड़कर, मानो यह ताराओं की पंक्ति ही, आदरपूर्वक नीचे की ओर लटक रही है क्या ? ॥९॥

किंच, चँदोवाओं की जो पंक्ति है, वह, मानो श्रीवृन्दावन की भूमि की रजों का आस्वादन करने की इच्छा से, आकाशरूपा लक्ष्मियों की जिह्वाओं के समूहों के द्वारा, हिलते हुए, नीचे की ओर चञ्चल एवं सुन्दर पतले वस्त्रों के खण्डों के द्वारा घिरी हुई है; एवं धीरे-धीरे चलनेवाली वायु के द्वारा, जो कम्पित करना है, उस कम्पित करने से कोमलतापूर्वक हिलनेवाली मुक्तामणिमयी झालरों से युक्त है; तथा चलती हुई, अर्थात् हिलती हुई किङ्किणियों की श्रेणी के सुमधुर शब्दों के द्वारा, 'श्रवःप्रेयसी' है, अर्थात् कानों को अतिशय प्यारी लगती है ॥१०॥

किंच, चँदोवाओं की वह पंक्ति, किनाराओं के ऊपर समान रूप से लगे हुए चामरों के समूहों के द्वारा, इस प्रकार से प्रतीत हो रही है, मानो चन्द्रमा की चाँदनीरूप तालाब के मध्य से उड़े हुए हंसों के

धूपैरागुरवैर्महासुरभिभिः सद्धूमलेखोल्लसत्-
कर्पूरत्रसरेणुभिर्दिगबला-लोमावलीसन्निभैः ।
च्योतद्भिर्मकरन्दबिन्दुनिकरैः कल्पद्रुमेभ्यो मुहुः
सौरभ्यातिशयं विशिष्य गमितैः सा धूपिताऽऽसीत् स्थली ॥१२॥

ततश्च, देव्यो देवा अपि सरभसं चित्रवादित्रवादाः
सिद्धा विद्याधरपरिषदश्चारणाः किन्नराश्च ।
प्रागेवाऽऽसन्नभसि परितो वीतमानैर्विमानैः
न ह्यौत्कण्ठ्यं भवति समयापेक्षमुत्कण्ठितानाम् ॥१३॥

ततश्च, सर्वस्माद् वनादेव ता देवता वनानामनानामतयो विविधमनाविलविलसत्तर-मुत्सवोपकरणं समादाय मादाऽऽयतनतया नतया चित्तवृत्त्या वृन्दावनाऽवनावागत्य निस्तुल-सौहृद-हृदयालुतादिगुणवृन्दया वृन्दया सह सहचरीभावमाकल्प्य कल्प्यशेषा दोलामणि-तरुमण्डपावलया वल्याभिः कुसुममालाभिर्मण्डनिका निरुपमकमनीय-जालाकृतीर्विदधते स्म ॥१४॥

---

द्वारा सुशोभित हो रही है, अथवा आकाश से उत्पन्न हुए सफेद कमलों के द्वारा ही सजी हुई है, तथा वृन्दावन की अधिष्ठात्री, श्रीवृन्दादेवी आदि वनदेवियों की सभा के द्वारा, चँदोवाओं की वह पंक्ति, अनेक प्रकार के पुष्पों से उज्ज्वल मालाओं के टुकड़ाओं के द्वारा, दुबारा इधर-उधर चारों ओर श्रद्धापूर्वक सजा दी है ॥११॥

किंच, दोलोत्सव की वह स्थली, अतिशय सुगन्धवाली अगर की धूपों के द्वारा धूपित हो रही थी। वे धूप भी, श्रेष्ठ धुआँ की श्रेणियों में शोभायमान कर्पूर की त्रसरेणुओं (सूर्य की किरण में व्याप्त परमाणु का छठवाँ अंश) से युक्त थीं, एवं दिशारूप अबलाओं की रोमावली के समान थीं, तथा कल्पवृक्षों से बारंबार चुचानेवाले 'मकरन्द' (पुष्परस) के बिन्दुओं के समूहों के द्वारा, विशेष करके अतिशय सुगन्ध के भावपर पहुँचा दी थीं ॥१२॥

उसके बाद, आकाश में चारों ओर अपरिमित विमानों के साथ, देवाङ्गनाएँ, देवगण, सिद्धगण, विद्याधरों की सभाएँ, चारण, एवं किन्नरगण भी, पहले से ही, अर्थात् झूलन-क्रीडा से पहले ही, हर्ष के वेगपूर्वक, विचित्र बाजाओं को बजाते हुए उपस्थित हो गये थे। इस विषय में यही न्याय प्रसिद्ध है कि, "उत्कण्ठावाले व्यक्तियों की उत्कण्ठा, समय की अपेक्षा करके नहीं होती है" ॥१३॥

[**अनानामतयः सामञ्जस्येनैकमतयः। मादो हर्षस्तस्याऽऽयतनमाश्रयस्तत्तया। वृन्दावनाऽवनौ वृन्दावनभूमौ, वल्याभिरुत्तमाभिः कुसुममालाभिः कल्प्यशेषा मण्डनिकाः**] उसके बाद, वृन्दावन के अवान्तर सभी वनों से, उन-उन वनों की अधिष्ठात्री, वे वनदेवियाँ, समञ्जसतापूर्वक एक मतिवाली होकर, निर्मलता से विशेष शोभायमान, दोलोत्सव की अनेक प्रकार की सामग्री को लेकर, हर्ष के आश्रय के भाव से विनम्र हुई चित्तवृत्ति के द्वारा, श्रीवृन्दावन की भूमि में आ कर, अतुलनीय मित्रता एवं सहृदयता आदि गुणवृन्दवाली श्रीवृन्दादेवी के साथ, सहचरी भाव को बनाकर, झूला के मणिमय वृक्षों की मण्डपावली की रचना करने

अभितोऽभितोषेणाऽवलोकनरसविकिरो विकिरोत्कराश्च समन्ततः समं ततः समागत्य परितो दोलस्थलीस्थ-लीलातरुषु प्रतिशाखं प्रतिपल्लवमासीना जातहृदयान्दोला दोलायमान-कृष्णदिदृक्षासदृक्षाऽऽसन्नसन्नवाऽऽमोदतया तूष्णीकाः सन्तः कृष्णगुणगण-गणनामेव कुर्वते स्म ॥१५॥

तथा सकला एव हरिणजातयो जात-योगेन परमकौतुकेन केनचिदितस्ततोऽस्ततोदेन मनसा प्रतिलताकुञ्जाऽजिरे रराजिरे, राजिरेषा च तदा तासां विचित्रा चित्रार्पितेवाऽऽसीत् ॥१६॥

ततश्चाऽकस्मात्— न चाऽऽकृष्टा वेणोः क्वणितकलया नापि भवन-<br>
क्रियां त्यक्त्वाऽऽयाता न च गुरुविरोध-क्षतधियः ।<br>
कलाकेलीचिन्तामणय इव दिग्भ्यः किमथवा<br>
समुद्गीर्णाः कल्पद्रुभिरथ समीयुर्मृगदृशः ॥१७॥

---

से बची हुई जो सजावट थीं, वे सब, उन्हीं वनदेवियों ने, उत्तम पुष्पों की मालाओं के द्वारा, निरुपम कमनीय जालीकी-सी आकृतियोंवाली बना दीं ॥१४॥

[विकिराणां पक्षिणां उत्कराः समूहाः "नगौको-वाजि-विकिर-पतत्पत्र-रथाण्डजाः" इत्यमरः । अवलोकनरसं विकिरन्तीति क्विप् ते तथा । समन्ततः सर्वतः, समं सहैव ततो दोलायमानस्य कृष्णस्य दिदृक्षया सदृक्षः सदृश एव आसन्नः सन् उत्तमो नव आमोदो येषां ते तत्तया] उसी समय अनेक प्रकार के पक्षियों के समूह भी, चारों ओर से महान् सन्तोष के द्वारा, उस झूलनोत्सव के दर्शन के रस का फैलाव करते हुए, चारों ओर से वहाँपर एकसाथ ही आ कर, उस दोलस्थली में स्थित, लीला के उपकरणरूप वृक्षों के ऊपर, चारों ओर प्रत्येक शाखा एवं प्रत्येक 'पल्लव' (पत्र) के ऊपर बैठकर, उत्पन्न हुए हृदय के झूलाओं से युक्त होकर, (तात्पर्य—श्रीकृष्ण के झूला को देखकर, मानो उन पक्षियों के हृदय भी झूल रहे थे) तथा झूलते हुए श्रीकृष्ण के दर्शन की इच्छा के समान ही निकटवर्ती उत्तम एवं नवीन हर्ष के भाव के कारण, मौनी होकर, श्रीकृष्ण के गुणगणों की 'गणना' (गिनती) ही कर रहे थे ॥१५॥

उसी प्रकार समस्त हरिणों की जातियाँ भी, उत्पन्न हुए संयोगमय किसी अनिर्वचनीय कौतुक के द्वारा, व्यथा से रहित मन से, प्रत्येक लता एवं प्रत्येक निकुञ्ज के आँगन में, इधर-उधर शोभा पाने लगीं । उस समय समस्त हरिण जातियों की विचित्र यह श्रेणी, चित्रलिखी-सी विद्यमान थी ॥१६॥

उसके बाद, अनेक मृगनयनी गोपियाँ, वहाँपर 'अकस्मात्' (अचानक) चली आईं । वे गोपियाँ, वेणु की ध्वनिरूप कला के द्वारा आकृष्ट नहीं की गयी थीं, एवं घर के काम-काज को भी छोड़कर नहीं आयी थीं, तथा अपने-अपने सास-ससुर आदि गुरुजनों के विरोध से खण्डित बुद्धिवाली होकर भी नहीं आयी थीं । वे तो, मानो कलाकेलि को प्रगट करने के लिये, मूर्तिमती चिन्तामणियाँ ही, प्रत्येक दिशा से आयी थीं क्या ? अथवा, मानो वृन्दावन के कल्पवृक्षों से ही उत्पन्न होकर आयी थीं क्या ? ऐसी प्रतीत हो रही थीं । इस श्लोक में, "वे गोपियाँ, वेणु से आकर्षित होकर नहीं आयी थीं" इत्यादि से गुरुजनों के निवारण आदि की असंभवता के कारण, उनकी स्वतन्त्रता व्यञ्जित हो गयी । एवं "दिशाओं से अथवा

अन्तःश्रोणि विराजिता मृदुघनैश्चण्डातकैः कौङ्कुमै-
स्तेषां तूपरि सूक्ष्मचीन-निचयैरागुल्फविस्फारिभिः ।
चञ्चत्कञ्चुलिकाविशेषविलसद्वक्षोरुहा निर्भरं
काञ्चीकल्पितनीविबन्धविधयस्तुल्यश्रियोऽमूर्बभुः ॥१८॥

काश्चित् कौसुमचापचापललसत्स्कन्धाः शरैः कौसुमैः
काञ्चीदामगतैः कराम्बुजकृतैः सैन्दूरकैः कन्दुकैः ।
तस्मिन् कौतुकदोलखेलनकलारङ्गाऽजिरे रेजिरे
संग्रामोत्सवदेवता इव तनूमत्यो मनोजन्मनः ॥१९॥

काश्चित् कौङ्कुमधूलिधोरणिभृतां वासोऽञ्चलीं लीलया
तिर्यक् काञ्चनकाञ्चिसीम्नि जघने बद्धां दधत्यो बभुः ।
याभिर्यच्चिरसञ्चितं रतिकलावैदग्ध्यविद्याधनं
क्रेतुं कृष्णमनोमणिं तदिव ता ग्रन्थौ निधायाऽऽगताः ॥२०॥

---

कल्पवृक्षों से ही प्रगट होकर आयीं थीं क्या ?" इन दोनों बातों से, वहीं से प्रगट हुई थीं क्या ? इस प्रकार का सन्देह व्यञ्जित हो गया ॥१७॥

उस समय वे सभी गोपियाँ, समान शोभा से युक्त होकर, महान् शोभा पा रही थीं। क्योंकि, वे सब, कटिप्रदेश में तो कुंकुम के रस से रंगे हुए कोमल एवं घने 'चण्डातकों' (लहँगाओं) के द्वारा सुशोभित हो रही थीं, (**'अर्धोरुकं वरस्त्रीणां स्याच्चण्डातकमंशुकम्' इत्यमरः**) एवं उन लहँगाओं के ऊपर, गुल्फतक, अर्थात् एड़ी के ऊपर की गाँठतक फैलनेवाली, पतली एवं रेशमी साड़ियों के द्वारा सुशोभित थीं; एवं उनके स्तन, हिलती हुई विशिष्ट चोलियों के द्वारा शोभा पा रहे थे; तथा उनके नीविबन्धन की विधियाँ, सुवर्णमयी करधनियों के द्वारा कल्पित की गयी थीं ॥१८॥

उस समय कुछ गोपियाँ तो, पुष्पों के द्वारा बने हुए धनुषों की चपलता से शोभायमान कन्धाओं से युक्त थीं; एवं करधनी की डोरी में धरे हुए पुष्पों के बाणों से युक्त थीं; तथा अपने-अपने करकमलों में ली हुई सिन्दूर की बनी हुई गेन्दों से युक्त थीं। अतएव, कौतुकमय झूला खेलने की कला के योग्य, उस रङ्गभरे प्राङ्गण में, वे गोपियाँ, मानो कामदेव की मूर्तिमती संग्रामरूप उत्सव की देवियों की तरह शोभा पा रही थीं ॥१९॥

तथा कुछ गोपियाँ, अबीर, गुलाल, रोली, एवं कुंकुमा की धूली की श्रेणी से भरी हुई वस्त्र की थैली को, अपनी जङ्घा के ऊपर सुवर्णमयी करधनी की सीमा में लीलापूर्वक टेढ़ीरूप से बँधी हुई धारण करके सुशोभित हो रही थीं। अतएव जिन गोपियों ने, श्रीकृष्ण के मनरूप मणि को खरीदने के लिये, रतिकला में चातुर्यमयी विद्यारूप जो धन, बहुत दिन से 'सञ्चित' (इकट्ठा) किया था, वे सब, मानो उसी धन को अपनी-अपनी गाँठ में धरकर, वहाँपर आयी थीं ॥२०॥

श्च्योतैरागुरवैर्महासुरभिभिः कस्तूरिकाकर्दमैः
कार्पूरैरपि रेणुभिर्मलयजक्षोदैश्च संपूरिताः।
वाष्पच्छेद्यतया महामणिमयस्थाल्यन्तरस्थापिताः
काश्चिज्जातुषकूपिकाः करतलेनाऽऽदाय तत्राऽऽययुः ॥२१॥

काश्चित् कुङ्कुमवारिभिर्मलयजाम्भोभिश्च कस्तूरिका-
पाथोभिः कुसुमद्रवैरपि पृथक् संपूरितं पौरटम्।
बिभ्रत्यो जलयन्त्रजालमतुलं शिल्पेन नानात्मना
रेजुर्मन्मथयुद्धयान्त्रिकततेर्मूर्ता इवौजःश्रियः ॥२२॥

एवं ताभिः स्त्रीरत्नभूताभिरभिभूताभिरभिराम-महोत्सवरसेनाऽतनुसेनाऽतनु-सौभाग्यहारिणीभिर्हारिणीभिरहंपूर्विकयाऽपूर्विकया पौर्वापर्य-पर्यवलोचनेनैव खेला-सौकर्यचतुरं चतुरङ्गण-परिसरं परिसरन्तीभिर्यदि मदकल-कलकण्ठ-कण्ठविकस्वर-स्वरपरिहासकः स कश्चन कलकलः कलयाश्चक्रे, तदैव—

श्रीराधिकांस-विनिवेशित-वामबाहु-,र्वंशीविलासविलसत्तर-वामपाणिः।
चारुप्रकोष्ठचल-कङ्कणमन्यदोष्णा, लीलासरोरुह-विधूनन-लब्धलक्ष्मीः ॥२३॥

---

एवं कुछ गोपियाँ, लाख के द्वारा बनी हुई कुप्पियों को, अपनी-अपनी हथेलीपर धरकर, वहाँपर आ गयीं। वे सब कुप्पियाँ, महान् सुगन्धिवाले अगर के द्रवों के द्वारा, एवं कस्तूरियों के लेप के द्वारा, एवं कर्पूर की रेणुओं के द्वारा, तथा चन्दन के चूर्णों के द्वारा परिपूर्ण थीं, तथा मुख की भाफ के द्वारा भी, तोड़ने योग्य होने से, अर्थात् अत्यन्त कोमल होने के कारण, कुमकुमा की वे कुप्पियाँ, महामणिमयी थालियों के भीतर धर रखी थीं ॥२१॥

उस समय कुछ गोपियाँ, सुवर्णमयी पिचकारियों के समूह को धारण करके, कामदेव के युद्ध के यन्त्रों को धारण करनेवाले जनों के समूह की, मूर्तिमती तेजोमयी सम्पत्तियों की तरह, शोभा पा रही थीं। सुवर्णमयी उन पिचकारियों में से कुछ तो, कुंकुम के जलों से भरी हुई थीं; कुछ, चन्दनमिश्रित जलों से भरी थीं; एवं कुछ, कस्तूरी से मिले हुए जलों से परिपूर्ण थीं; तथा कुछ पिचकारियाँ, पुष्पों के रसों से भी भली प्रकार भरी हुई थीं। इस प्रकार पिचकारियों का वह समूह, पृथक्-पृथक् प्रकार के जलों से परिपूर्ण था, और अनेक प्रकार की कारीगरी के द्वारा अतुलनीय था ॥२२॥

[अभिरामेण महोत्सवरसेन अभिभूताभिर्वशीकृताभिः। अतनुसेनाया कन्दर्पसेनाया अतनु सम्पूर्णं सौभाग्यं हर्तुं शीलं यासां ताभिः कश्चन कलकलः कोलाहलः, एहि, आयातास्मि, पश्य, दर्शय, देहि, नय, संस्कुरु, आरोहय, बध्नीहि, परिधापय, इत्याद्यात्मकः। अन्यदोष्णा दक्षिणहस्तेन, चारुणि प्रकोष्ठे चलं कंकणं यतस्तद् यथा स्यात्तथा इति विधूननक्रिया-विशेषणम्। श्रीकृष्णः तत्मण्डपं विवेश इत्युत्तरेणाऽन्वयः]
इस प्रकार वे गोपियाँ, स्त्रियों में रत्नस्वरूप थीं; एवं अतिशय सुन्दर झूलनरूप महोत्सव के रस से, श्रीकृष्ण के वशीभूत हो रही थीं; एवं कामदेव की सेना के सम्पूर्ण सौभाग्य का अपहरण कर रही थीं; एवं किसी अपूर्व अहंपूर्विका के द्वारा, अर्थात् मैं, पहले झूलूँगी, मैं ही पहले झूलूँगी, इस प्रकार के अपूर्व-

अन्तःस्थशोणकुसुमद्युतिवामिसामि-,वासः-किरीटतटगुम्फित-बर्हिबर्हः ।
मन्दभ्रमद्भ्रमरपक्षमरुद्विलोल-,कर्णोत्पलं मकरकुण्डलमादधानः ॥२४॥

सुश्लक्ष्णसूक्ष्मतम-कञ्चुकचुम्बिताङ्गः, केयूरकङ्कणमणीन्द्ररुचा सुचारुः ।
कण्ठोपकण्ठचलकौस्तुभ-रश्मिपूर-,शोणायमान-वरमौक्तिकदामधामा ॥२५॥

लीलाविलासगमन-क्रममन्दमन्द-,शब्दायमान-मणिनूपुरकिङ्किणीकः ।
ओष्ठाधरे ललितया ललितोपनीतं, ताम्बूलपूलकमदन् मदमत्तमूर्तिः ॥२६॥

नीरंध्राम्बररमणीमणीन्द्रवीथीं, स्वाभाभिर्मणिमययष्टिकोपमाभिः ।
उत्सार्य प्रसभमिवाहितप्रवेशः, श्रीकृष्णो मणितरुमण्डपं विवेश ॥२७॥

---

भाव से, मनोहर लग रही थीं; तथा पूर्वापर के विचार के द्वारा ही, खेलने की सरलता की चतुरता से युक्त, चारों ही आँगनों की निकट की भूमि में, चारों ओर से आ रही थीं। ऐसी स्थिति में, उन गोपियों ने, मदमत्त कोयल के कण्ठ के खुले हुए स्वर का 'परिहास' (तिरस्कार) करनेवाला कोई अनिर्वचनीय कलकल जब अङ्गीकार कर लिया, अर्थात् "अरी सखि ! तू, इधर चली आ।" सखी—"मैं, आ गयी हूँ।" दूसरी—"अरी देख।" तीसरी—"अरी ! दिखा।" कोई—"अरी ! यह वस्तु दे दे।" कोई—"ले जा।" कोई—'अरी ! झूला को सजा ले।" दूसरी—"अरी ! मुझे झूलापर चढ़ा दे।" कोई—"अरी ! मेरे वस्त्र की गाँठ बाँध दे।" दूसरी—"मुझे वस्त्र पहना दे" इत्यादि स्वरूपवाला कोलाहल, जब प्रारम्भ कर दिया, तब उसी समय, श्रीकृष्ण, उस मणिमय तरुमण्डप में प्रविष्ट हो गये। यह सत्ताईसवें श्लोक की 'विवेश' क्रिया से सम्बन्धित अन्वय है। उस समय श्रीकृष्ण ने, अपनी बायीं-भुजा, श्रीमती राधिका के कन्धे के ऊपर स्थापित कर रखी थी; एवं उनका बायाँ-हाथ, वंशी के विलास से अतिशय शोभायमान था, तथा दूसरी भुजा से, अर्थात् दाहिने-हाथ के द्वारा, सुन्दर 'प्रकोष्ठ' (कोहनी से नीचे का भाग) में चलते हुए कङ्कण के भावपूर्वक, लीलाकमल के कम्पित करने से, अपूर्व शोभा को प्राप्त कर रहे थे। [**अन्तःस्थस्य शोणकुसुमस्य द्युतिवमनशीलं यत् सामिवासः-किरीटं तिरश्चीनोष्णीषं तस्य तटे गुम्फितं बर्हिबर्हं येन सः। कण्ठोपकण्ठे कण्ठनिकटे। ताम्बूलस्य पूलकं वीटिकाम्। अम्बररमण्यः स्वर्गाङ्गनाः**] एवं भीतर में धरे हुए लालवर्ण के पुष्प की शोभा को प्रवाहित करनेवाली अपनी टेढ़ी पाग के किनारे, उन्होंने मोर के पङ्ख को गूँथ रखा था। एवं धीरे-धीरे घूमते हुए भ्रमरों के पङ्खों की वायु के द्वारा, उनके कानों में लगा हुआ कमल, विशेष चञ्चल हो रहा था; एवं वे, मकराकृति कुण्डल धारण किये हुए थे। अतिशय मनोहर एवं अतिशय पतली पोशाक उनके अङ्गों का चुम्बन कर रही थी; एवं बाजूबन्द, कङ्कण, एवं श्रेष्ठ मणियों की कान्ति के द्वारा, वे, परमसुन्दर प्रतीत हो रहे थे; एवं कण्ठ के निकट में हिलती हुई कौस्तुभमणि की किरणों के प्रवाह से, उनकी श्रेष्ठ मोतियों की माला का तेज, लालवर्ण में परिणत हो रहा था। एवं उनके मणिमय नूपुरों की किङ्किणियाँ, लीलामय विलासपूर्वक, गमन के क्रम से धीरे-धीरे शब्द कर रही थीं; एवं ललितासखी के द्वारा, अधरोष्ठ में सुन्दरतापूर्वक समर्पण की हुई पान की बीड़ी को खाते हुए उनकी मूर्ति, मानो मदमत्त-सी हो रही थी। तथा आकाश में ठसाठस भरी हुई श्रेष्ठ देवाङ्गनाओं की पंक्ति को, मणिमयी छड़ियों के समान प्रतीत होनेवाली अपनी शारीरिक कान्तियों के द्वारा, मानो हठपूर्वक दूर करके, अपने प्रवेश को स्थापित करके, पूर्वोक्त शोभाविशिष्ट श्रीकृष्ण, उस मणिमय वृक्षों के मण्डप में सहर्ष प्रविष्ट हो गये ॥२३-२७॥

जय जय जयेत्युच्चैर्नादाः खगैरुपतेनिरे
मुकुलपुलकैरन्तर्मोदा द्रुमैरभिनिर्ग्यिरे ।
अजनि सुमनःसीधुस्यन्दैर्लताभिरुदश्रुभिः
सह दयितया दोलाक्रीडं हरावधिरोहति ॥२८॥

सतडितमिव स्निग्धं धाराधरं द्रुममण्डपो-
परि परिगतं दर्शं दर्शं प्रहर्षवशं गताः ।
परिचितमपि प्रेम्णाऽपूर्वं विदन्त इवोन्मदाः
चुकुवुरभितः 'केओ केओ' इति प्रचलाकिनः ॥२९॥

अथ नभसि भ-सितिम्नाऽतिम्नातानि नन्दनवन-कुसुमानि सुमानितानि मधुकर-निकरेण करेण किरन्तीभिर्ललित-सञ्चार चारण-किंपुरुष-पुरुषनारीभिर्मृदुतर-कर-किशलय-सलय-विमर्द-मर्दल-सुपण-पणववर-लम्पट-पटहादि-वादित्रवादि-त्रपारहित-सिद्धवधू-निचयसम-

---

श्रीकृष्णचन्द्र, उस मणिमय मण्डप में प्रविष्ट होकर, अपनी प्रियतमा श्रीमती राधिका के सहित, जब उस भूला के खेलपर चढ़ रहे थे, तब उसी समय, पक्षियों ने, "जय हो, जय हो, जय हो", इस प्रकार की ऊँची ध्वनियाँ विस्तारित कर दीं। एवं वहाँ के वृक्षों ने, अपनी कलीरूप पुलकावलियों के द्वारा, आन्तरिक हर्षों का अभिनय करके दिखा दिया। तथा लताएँ भी, अपने पुष्पों के रसों के प्रवाहों के द्वारा, मानो प्रेमाश्रु बहानेवाली हो गयीं ॥२८॥

[दर्शं दर्शं दृष्ट्वा दृष्ट्वा; प्रचलाकिनो मयूराः, परिचितमपि तं श्रीकृष्णं प्रेम्णा अनुरागेण अपूर्वमिव विदन्तः जानन्तः, 'के ओ के ओ' इति 'के यूयं भोः के यूयं भोः' चुकुवुः "ओ संबोधन आह्वाने स्मरणे चाऽनुकम्पने" इति मेदिनी। अपभ्रंशभाषाऽपीयं प्राच्यानाम्। 'के हो के हो' इति पाश्चात्यानामपि] मयूर-गण भी, उस समय श्रीमती राधिका के सहित, मणिमय वृक्षों के मण्डप के ऊपर विराजमान श्रीकृष्ण को, स्थिर बिजली के सहित, स्निग्ध मेध की तरह, बारंबार देखकर, महान् हर्ष के वशीभूत होकर, पहले परिचित श्रीकृष्ण को भी, प्रेम के कारण, अपूर्व की भाँति जानकर, उन्मत्त-से होकर, 'के ओ के ओ' इस प्रकार पुकारने लग गये, अर्थात् "अजी! तुम कौन हो, अजी! तुम कौन हो!" इस प्रकार कहने लग गये। 'के ओ के ओ' यह पूर्व-देशवासियों की अपभ्रंश भाषा है; तथा पश्चिम-देशवासियों की भी 'के हो के हो' इस प्रकार की अपभ्रंश भाषा है ॥२९॥

[अथ नभसि नन्दनवनकुसुमानि किरन्तीभिरमरनार्यादिभिर्हेतुभिर्वियति आकाशे, वियति विशेषेण निरवकाशतां प्राप्नुवति सति व्रजतिलकनन्दनः श्रीकृष्णः दोलस्य पर्यङ्किकां समारोढुं व्रजति स्म, इत्यन्वयः। कुसुमानि कथंभूतानि? भस्य नक्षत्रस्य सितिम्ना श्वेतिम्ना अतिम्नातानि अत्युज्ज्वलानि, मधुकरनिकरेण सुष्ठु मानितानि, अतिसौरभ्याद्धेतोरादृतानि, करकिशलयानां सलयो विमर्दो यत्र तथाभूतो मर्दलश्च सुपणो बहुमूल्यः पणवश्च, वरलम्पटः पटहश्च, तदादिवादित्रवादिनीनां त्रपारहितसिद्धवधूनां निचयेन समवेताभिः, सुरतरङ्गिण्या गंगायास्तरङ्गस्येव रुक् कान्तिर्यस्य तथाभूतेन अमरचामरनिचयेन। कशिपुना वस्त्रेण कृताऽऽस्तराम्—"कशिपु त्वन्नमाच्छादनं द्वयम्" इत्यमरः। कथंभूतेन? नयनवतां चक्षुष्मतां नयस्य रूपग्रहणस्य नवतां नवीनत्वं पुनानेनेव पवित्रीकुर्वतेव, नवनवतया प्राकृतवस्तुरूपग्रहणमपि

वेताभिरतिभासुरसुरतरङ्गिणी-तरङ्गरुचाऽमरचामर-निचयेन चुम्ब्यमानकरकमलाभिरमलाभि-रमरनारीभिरुर्वशीवशीभूताभिरप्सरोभिरपि वियति वियति निरवकाशतां मथ्यमान-चन्द्रिका-फेन-धवल-वलमान-कशिपुना पुनानेनेव नयनवतां नय-नवतां कृताऽऽस्तरां रुचि-रुचिरोपबर्हामर्हामतिरामणीयकस्य कस्यचित् सकलसौन्दर्योपर्यङ्किकां पर्यङ्किकां दोलस्य लस्यमानमानसतया समारोढुं स्म व्रजति व्रजतिलकनन्दनः ॥३०॥

नीराजितो मधुरमङ्गलगानपूर्वं, दीपैर्महामणिमयैर्वनदेवताभिः ।
व्यापारयन्नयनमद्भुतदोलशिल्पे, श्रीराधया सह बभौ कुतुकी मुकुन्दः ॥३१॥

वामे वामविलोचना-चयमणी राधा सलीलं हरे-
र्हस्तालम्बकरम्बितेन रहसा सञ्जातरोमोत्सवा ।

---

पूर्वं यत्कृतं तदपि तदवलोकनमाहात्म्यात् पवित्रं जातमित्यर्थः । सकलसौन्दर्यमपि उपरि अङ्कयति चिह्नयतीति ताम्] उसके बाद आकाश में, नन्दनवन के पुष्पों को बखेरनेवाली देवाङ्गना आदि, कारणरूप महिलाओं के द्वारा, आकाश जब विशेषरूप से स्थान से रहित होता जा रहा था, तब व्रजतिलक-नन्दन श्रीकृष्ण, उस झूला के पलङ्गपर चढ़ने को चले आये (यह अन्वय है)। उस समय आकाश में भली प्रकार विचरण करनेवाले, चारण एवं किंपुरुषरूप पुरुषों की स्त्रियाँ, अपने हाथ से, नन्दनवन के जिन पुष्पों को श्रीकृष्ण के ऊपर बरसा रही थीं, वे पुष्प, आकाश के ताराओं की सफेदी से भी अधिक उज्ज्वल थे, एवं अतिशय सुगन्ध के कारण, भ्रमरसमुदाय के द्वारा भी, भली प्रकार सम्मानित हो रहे थे। वे देवाङ्गनाएँ भी, सिद्धों की स्त्रियों के समूह से युक्त थीं। देवयोनिविशेष-सिद्धों की स्त्रियों का वह समूह भी, अत्यन्त कोमल, अपने करपल्लवों के ताल-लयपूर्वक ताड़ना से युक्त 'मर्दल' (मृदङ्ग की तरह का एक प्राचीन बाजा), एवं 'सुपण' (बहुत-से मूल्यवाला) जो 'पणव' (ढोल), तथा वरदान लेने में लम्पट जो 'पटह' (तबला) इत्यादि अनेक प्रकार के बाजे बजानेवाला था; और उस समय, हर्ष के कारण, लज्जा से भी रहित हो रहा था। और उन देवाङ्गनाओं के करकमल, अतिशय चमकीली देवनदी, श्रीगङ्गाजी की सफेद तरङ्गोंकी-सी कान्तिवाले, देवताओं के चँवरसमूह के द्वारा चुम्बित हो रहे थे, अर्थात् उनके हाथ, स्वर्गीय चँवरों से युक्त थे। और वे देवाङ्गनाएँ, निर्मल थीं। एवं उर्वशी के वश में रहनेवाली अनेक अप्सराओं के द्वारा भी, उस समय आकाश विशेषरूप से निरवकाश हो रहा था, अर्थात् अप्सराओं के द्वारा ठसाठस भरा हुआ था। और उस झूले का वह पलङ्ग, जिस वस्त्र के द्वारा ढका हुआ था, वह वस्त्र भी, मन्थन की गई चन्द्रमा की चाँदनी के फेन के समान सफेद रङ्ग से शोभा पा रहा था, एवं नेत्र धारण करनेवालों के, नेत्रों के द्वारा, रूप को ग्रहण करने की नवीनता को, मानो अपने दर्शन से पवित्र कर रहा था। अर्थात् नवीन-नवीन रूप समझकर, प्राकृत वस्तुओं के रूप का ग्रहण भी जो पहले किया था, वह भी, उस वस्त्र के दर्शन के माहात्म्य से, पवित्र हो गया। एवं झूले का वह पलङ्ग, अपनी कान्ति से मनोहर तकिया से युक्त था, तथा किसी अनिर्वचनीय अतिशय सुन्दरता के योग्य था, और समस्त सौन्दर्य को भी, मानो अपनी शोभा के द्वारा ऊपर से अङ्कित (चिह्नित) कर रहा था। झूला के इस प्रकार के पलङ्ग के ऊपर चढ़ने को, श्रीकृष्ण, परम प्रसन्न हुए मन के भाव से चल रहे थे ॥३०॥

इस प्रकार परमकौतुकी श्रीकृष्ण, श्रीमती राधिका के सहित, उस झूले की अद्भुत कारीगरी के ऊपर, अपने नेत्रों को फैलाते हुए, महान् सुशोभित हो रहे थे। उसी समय श्रीवृन्दादेवी आदि वनदेवियों ने, महामणिमय दीपकों के द्वारा, सुमधुर मङ्गलमय गानपूर्वक उनकी आरती कर दी ॥३१॥

आरूढस्य मणीन्द्रदोलनमहप्रेङ्खोलिकां कौतुकाद्
उत्थायोपविवेश तत्सहचरी-सङ्घः समन्तादभूत् ॥३२॥

एवं चक्षुष्मतामतिमतिसुन्दरीदरीदृश्यमानेन रामणीयकेन केनचिदाहरन्तीं तां दोलोत्सवप्रेङ्खोलिकां भगवति सति समारूढे रूढेन लावण्यामृतस्रोतःस्वतीस्रोतःस्वतीव-तरलेन माधुर्यतरङ्गभरेण रेणव इव सर्वेषां धैर्यमर्यादा यदि क्षालिता बभूवुस्तदा तदालोकनकन-दुत्कण्ठाः कण्ठागतप्राणा इव देवा देवाङ्गनाश्च विहाय विहायसो मध्यमध्यवसितदिदृक्षा-सदृक्षाऽऽसन्नश्रद्धावशात् तदुचितं नभोदेशं समाशिश्रियिरे ॥३३॥

ततश्च प्रेङ्खोलिकारोहरोहदद्भुतमहामधुरिमाणं तमालोक्य स्वस्वदोलपर्यङ्कोपर्यङ्कोढ-केलिधूलयो लयोत्तमेन मङ्गलगानेन विकस्वरस्वरपरिमलाः परितः प्रधानाः कमलदृशो-ऽमूदृशोऽमूर्चिछतानन्दाः समारुरुहुः ॥३४॥

---

[प्रेङ्खोलिकामारूढस्य हरेर्वामे राधा उपविवेश। वामविलोचनाचयस्य युवतिसमूहस्य मणी रत्नरूपा हरेर्हस्तालम्बेन स्कन्धोपरि वामहस्तन्यासेन करम्बितं संबद्धं यद् रहः स्मरविलसितं तेन हेतुना संजातो रोमोत्सवो यस्याः सा, यस्याः सहचरीसङ्घः समन्तात् चतुर्दिक्षु] पश्चात् श्रेष्ठ मणियों से जड़े हुए, भूलनोत्सव के उस भूले के ऊपर, कौतुकपूर्वक चढ़े हुए श्रीकृष्ण के वामभाग में, युवतिसमूह की शिरोमणिस्वरूपा श्रीमती राधिका, धरती से उठकर विराजमान हो गयीं। उस समय राधिका, अपने कन्धेपर लीलापूर्वक, श्रीकृष्ण के बायें-हाथ के धर देने के कारण, संबद्ध हुआ जो 'रहः', अर्थात् प्रेममय कामविलास, उसी के कारण उत्पन्न हुए रोमाञ्चरूप उत्सव से युक्त हो रही थीं, एवं उनकी सखियों का समूह, उनके चारों ओर उपस्थित हो गया ॥३२॥

इस प्रकार 'दोलोत्सव' (भूलनोत्सव) की भूलारूप जो शय्या थी, वह, नेत्रधारियों की अतिशयरूप से 'मति' (बुद्धि)रूपा 'सुन्दरी' (स्त्री) के द्वारा, अतिशयरूप से दिखाई देनेवाले, किसी अनिर्वचनीय सौन्दर्य के द्वारा, उसी बुद्धिरूपा स्त्री को आकर्षित करनेवाली थी। इस प्रकार की उस भूलारूप शय्यापर, भगवान् श्रीकृष्ण, जब समारूढ हो गये, एवं भूलापर विराजमान हुए उनके अपूर्व सौन्दर्यरूप अमृत की 'स्रोतस्वती' (नदी) के प्रवाहों में, विशेष करके चढ़े हुए, अतएव, चञ्चल माधुर्यरूप तरङ्गों के भार से, समस्त दर्शकों की धैर्यरूप मर्यादा, जब धूलियों की तरह धुलकर साफ हो गयीं, तब उस झूला के दर्शन से जिनकी उत्कण्ठा प्रकाशित हो गयी थी, एवं जिनके प्राण, मानो कण्ठ में आ गये थे, इस प्रकार के उन देवता तथा देवाङ्गनाओं ने भी, आकाश के मध्यभाग को छोड़कर, निश्चित की हुई दर्शन की इच्छा के समान निकटवर्ती श्रद्धा के अधीन होने के कारण, आकाश के उचित 'प्रदेश' (स्थान) का आश्रय ग्रहण कर लिया। अर्थात् 'श्रीराधा-कृष्ण' के भूला की झाँकी, जहाँ से सुविधापूर्वक दिखाई दे सके, आकाश के उसी स्थानपर, वे सब देव, देवियों सहित बैठ गये ॥३३॥

उसके बाद, भूलापर विराजमान होने से, उत्पन्न हुए अद्भुत एवं महान् माधुर्य से युक्त, श्रीकृष्ण को देखकर, श्रीराधिका के समान, चन्द्रावली आदि प्रधान-प्रधान कमलनयनी गोपियाँ भी, बढ़े-चढ़े आनन्द से युक्त होकर, एवं (**स्वस्वदोलपर्यङ्कोपरि समारुरुहुः। अंके काञ्चीबन्ध-प्रदेशे ऊढाःकेलिधूलयो याभिस्ताः**) अपनी-अपनी करधनी के बाँधने के स्थान के निकट, अबीर-गुलाल आदि खेल की धूलियों को

तद्यथा— चन्द्रावलीप्रभृतयः पुरतो मुरारे-,र्भद्रादयः परिजनैः सह दक्षिणेऽन्याः ।
श्यामादयो निजगणैः सह वामभागे, धन्यादयः सहचरीभिरथाऽस्य पश्चात् ॥३५॥

एवं वलितप्रत्याशं प्रत्याशं समारूढदोलपर्यङ्किकासु तासु सुतासु गोदुहां कृष्ण-दोलसमोच्छ्रायलब्धशोभासु भासुरतयाऽनारतया नानाविधया तदा तदात्यन्तिकमाश्चर्य-मासीत् ॥३६॥

ततश्च, सम-मदमेदुरताभी रताभी रसदसदस्यतायां पूरितचतुरङ्गनाभिरङ्गनाभि-रारब्धे मङ्गलमधुरगानकले कलेवर-निर्जितकनकलताऽऽराम-रामणीयकाभिर्मृदुलवीणा-परिवादिनीवादिनीभिरपराभिरपराभिदुर-दुरवगाहमोदाभिरपि निर्मितेऽमिते नादमाधुरीधुरीणे श्रुतिहर्षवर्षे सति —

धृत्वा प्रेङ्खोलिकाया गुणमतिललितं पाणिनैकेन लीला-
लावण्यैर्दोलयन्त्यो निजतनुलतिकां भृङ्गसङ्गेन सार्धम् ।

---

धरकर, तथा उत्तम लयवाले मङ्गलमय गान के द्वारा, खुले हुए स्वर की सुगन्ध से युक्त होकर, अपने-अपने झूलाओं की शय्याओं के ऊपर, चारों ओर से भली प्रकार चढ़ गयीं ॥३४॥

उनकी शोभा इस प्रकार है, देखिये :—चन्द्रावली आदि सखियाँ तो, श्रीकृष्ण के सामने पूर्व की दिशावाले झूलाओं में विराजमान हो गयीं; एवं भद्रा आदि जो दूसरी सखियाँ थीं, वे, अपनी सेविकाओं के सहित, श्रीकृष्ण की दाहिनी ओर के झूलाओंपर बैठ गयीं; एवं श्यामा आदि सखियाँ, अपने गणों के सहित, श्रीकृष्ण के बायीं ओरवाले झूलाओंपर बैठ गयीं; तथा धन्या आदि कन्याएँ, अपनी सहचरियों के सहित, श्रीकृष्ण के पीछे की दिशावाले झूलाओंपर विराजमान हो गयीं ॥३५॥

[**वलिता प्रत्याशा खेलनाभिलाषो यत्र तद् यथा स्यात्तथा । प्रत्याशं दिशि दिशीत्यर्थः । अनारतया निरन्तरया भासुरतया सुन्दरतया कृष्णदोलस्य सम एव उच्छ्राय उन्नतिस्तेन लब्धशोभासु**] इस प्रकार चन्द्रावली आदि वे सभी गोपियाँ, खेलने की अभिलाषापूर्वक, प्रत्येक दिशा में, अपने-अपने झूलाओं की शय्याओंपर, जब भली प्रकार विराजमान हो गयीं, एवं निरन्तर होनेवाली अनेक प्रकार की सुन्दरता से, श्रीकृष्ण के झूला के समान ही प्राप्त हुई उन्नति के कारण, वे, जब शोभा को प्राप्त हो गयीं, तब वह, महान् आश्चर्य ही हुआ था ॥३६॥

[**समा एव मदेन मेदुरता स्निग्धता यासां ताभिः । रसदा या सदस्यता सभ्यता तस्यां रताभिः । पूरितानि चत्वारि प्राङ्गणानि याभिस्ताभिः । अपरैरभिदुरो भेत्तुमशक्यो दुरवगाहो मोदो हर्षो यासां ताभिः । एकेन पाणिना प्रेङ्खोलिकाया वामभागस्था वामेन, दक्षिणभागस्था दक्षिणेन पाणिना धृत्वेत्यर्थः**] उसके बाद, मद के कारण, समान ही स्निग्धतावाली, एवं रसदायक सभ्यता में निरत रहनेवाली, एवं पूर्वोक्त चारों आँगनों को परिपूर्ण करनेवाली गोपाङ्गनाओं ने, जब मङ्गलमय मधुर गान की ध्वनि प्रारम्भ कर दी, एवं अपने शरीर के द्वारा कनकलताओं की वाटिका की सुन्दरता को जीतनेवाली, एवं कोमल वीणा तथा 'परिवादिनी' (सात तारोंवाली वीणा) को बजानेवाली गोपियों ने, और दूसरे व्यक्तियों के द्वारा, न भेदन करने योग्य, अथाह हर्षवाली दूसरी गोपियों ने भी, ध्वनि की माधुरी के भार

मुष्टिग्राहं गृहीत्वा निविडनियमितादञ्चलात् केलिधूली-
रन्येनावल्गुवल्गन्मणिमयवलयं चिक्षिपुः पङ्कजाक्ष्यः ॥३७॥

ततश्च, धूलीनां धोरणिः सा नभसि तत इतो धूयमानाऽनिलेन
ध्वान्तं व्योम्नि व्यतानीद् विकचनवजवा-जाललक्ष्मीविडम्बि ।
देव्यो देवाश्च दृष्टिव्यवधिविधुरिताः पुष्पवर्षप्रकर्षै-
र्माध्वीकस्यन्दकन्दैर्मुहुरुदयि मुहुर्यत्नपूर्वं निरासुः ॥३८॥

ततश्च, पर्यन्तस्थैः प्रियपरिजनैश्चारुदोलायमानौ
वृन्दाद्याभिर्जय जय जयेत्युच्यमानौ समन्तात् ।
लीलालोलं स्वयमपि मुदा केलिधूलीः किरन्तौ
राधाकृष्णौ युवतिनिकरैः रेजतुः कीर्यमाणौ ॥३९॥

ततश्च, दोलन्तीभिः प्रियपरिभवप्राप्तये प्रेयसीभिः
क्षिप्ते खेलारजसि मरुता धूयमाने समन्तात् ।

---

वहन करने योग्य, एवं कानों के लिये अपार हर्ष की वर्षा, जब उत्पन्न कर दी, तब झूलाओंपर झूलनेवाली कमलनयनी वे गोपियाँ, झूला की अत्यन्त सुन्दर डोरी को, अपने एक हाथ से पकड़कर, अर्थात् झूला के वाम-भाग में बैठीं हुई गोपी, अपने बायें-हाथ से पकड़कर, तथा झूला के दाहिनी ओर बैठी हुई गोपी, अपने दाहिने-हाथ से झूला की डोरी को पकड़कर, लीलामयी सुन्दरताओं के सहित, एवं भ्रमरगणों के सहित, अपनी-अपनी शरीररूपी लता को झुलाती हुईं, गाढ़ेरूप से बँधे हुए अपने अञ्चल से, अबीर-गुलाल आदिरूप क्रीडामयी धूलियों को मुट्ठी भर-भर के ग्रहण करके, दूसरे हाथ से सुन्दरतापूर्वक बजते हुए मणिमय कङ्कणों की झनकारपूर्वक फैंकने लग गयीं ॥३७॥

[**दृष्टेर्दर्शनस्य व्यवधिना धूलिजालकृतव्यवधानेन विधुरिता व्याकुलाः। मुहुरुदयि धूलिध्वान्तं मुहुरेव यत्नपूर्वं निरासुर्दूरीचक्रुः। कैः ? पुष्पवर्षप्रकर्षैः। किं भूतैः? माध्वीकस्य मकरन्दस्य स्यन्देन क्षरणेन कन्दैर्जलदैरिवेत्यर्थः।**] उसके बाद, वायु के द्वारा कम्पित होनेवाली, गुलाल आदि की धूलियों की उस श्रेणी ने, खिले हुए नवीन जवासे के पुष्पों के समूह की शोभा का अनुकरण करनेवाला अन्धकार, आकाश में इधर-उधर विस्तारित कर दिया। उसी समय आकाश में विद्यमान, देवी एवं देवताओं ने, धूलि के जाल के द्वारा किये हुए दर्शन के व्यवधान के कारण, व्याकुल होकर, बारंबार उत्पन्न होनेवाले उस अन्धकार को, मकरन्द के झरने के द्वारा, मेघों की तरह पुष्परस की वर्षा करनेवाले, पुष्पों की वृष्टि की अधिकता के द्वारा, बारंबार प्रयत्नपूर्वक दूर कर दिया ॥३८॥

उसके बाद, झूला में विराजमान 'श्रीराधा-कृष्ण' विशेष सुशोभित हो गये। उस समय वे दोनों, अपने झूला के निकट खड़ी हुई सेविकाओं के द्वारा, सुन्दरतापूर्वक झुलाये जा रहे थे; एवं चारों ओर खड़ी हुई वृन्दा आदि वनदेवियाँ, बारंबार जय-जयकार की ध्वनियाँ मचा रही थीं; एवं वे दोनों (श्रीराधा-कृष्ण) स्वयं भी, लीला की चञ्चलता के सहित, क्रीडा की धूलियों को हर्षपूर्वक बरसा रहे थे; तथा चन्द्रावली आदि अन्य गोपयुवतियों के समूहों के द्वारा, उनके ऊपर भी अबीर-गुलाल आदिरूप क्रीडा-धूलियाँ बरसाई जा रही थीं; अतः वे दोनों, धूलियों से विक्षिप्त-से हो रहे थे ॥३९॥

भूयः क्षिप्ता जतुपुटिकया गन्धसारादिपङ्का
यन्त्रोन्मुक्ताः किमिव गुलिकाः कामदेवस्य पेतुः ॥४०॥

ततश्च राधाकृष्णयोः परितः परितस्थुषीभिः कलावतीभिर्गन्धादिपङ्ककूपिकानिःक्षेपचतुराश्चतुराशावलयदोलारोहिरोहिणीरमणमण्डल्य इव कुवलयदृशस्तास्तदीया एव गन्धादिकूपिकाः परिमलदुहस्तेन हस्तेन गृहीत्वा निहन्यन्ते स्म ॥४१॥

न खलु तासामेकापि कापि तयोरङ्गे रङ्गेशयोर्ललाग यदि पुनरपि ताः संभूय भूयसा कौतुकेन केनचिद् युगपदेव पदे वर्तमाना जिगीषायामुपर्युपर्युपचितामहमहमिकामावहन्त्यस्त्रिचतुरास्त्रिचतुरा एव गन्धादिकूपिका एकैकं निचिक्षिपुः ॥४२॥

ततश्च, आवेगस्य जवेन तेन महता निर्भज्य विभ्रश्यतो
भूमौ जातुषकोषतोऽतिमृदुलान्निःसृत्य दूरं गतैः ।
गन्धैरागुरवैर्घनैर्मलयजक्षोदैश्च गोलायितै-
र्भित्वाऽण्डं खगपोतकैरिव बहिर्भूतैर्निपेतेऽभितः ॥४३॥

---

तदनन्तर अनेक झूलाओं में झूलती हुई प्रियतमा गोपियों के द्वारा, अपने प्रियतम की पराजय की प्राप्ति के लिये, फैंकी हुई क्रीडा की धूलि, वायु के द्वारा जब चारों ओर कम्पित हो रही थी, तब उन्हीं गोपियों के द्वारा, लाख की बनी हुई पिचकारी के द्वारा, दुबारा फैंके हुए चन्दन आदि के जो कीचड़ थे, वे, मानो यन्त्र के द्वारा छोड़ी हुई कामदेव की गोलियाँ ही गिर रही हैं क्या ? इस प्रकार प्रतीत हो रहे थे ॥४०॥

तदनन्तर श्रीराधा-कृष्ण की जोड़ी के चारों ओर खड़ी हुई सकल कला-परिपूर्ण जो सखियाँ थीं, वे सब, उस समय, गन्ध आदि द्रव्य के कीचड़ से भरी हुई कुप्पियों को फैंकने में चतुर, एवं चारों ओर के दिशामण्डल में झूलाओं के ऊपर चढ़ी हुई चन्द्रमा की मण्डलियों की तरह शोभायमान, एवं कमलके-से नेत्रोंवाली चन्द्रावली आदि सखियों को, उन चन्द्रावली आदि के द्वारा फैंकी हुई एवं जनमनोहर गन्ध से परिपूर्ण, गन्ध आदि की जो कुप्पियाँ थीं, उन्हीं को अपने हाथ से ग्रहण करके, उन्हीं कुप्पियों के द्वारा उनकी ताड़ना कर रही थीं । अर्थात् चन्द्रावली आदि सखियाँ, सुगन्धमय द्रव्य के कीच से भरी हुई, जिन कुप्पियों को, श्रीराधा-कृष्ण के ऊपर फैंक रही थीं, उन्हीं कुप्पियों को, श्रीराधा-कृष्ण के चारों ओर खड़ी हुई सखियाँ, अपने-अपने हाथ से पकड़कर, उलटी, उन्हीं चन्द्रावली आदिपर फैंककर, उनकी ताड़ना कर रही थीं ॥४१॥

इस प्रकार, उस खेल के अधिपति, श्रीराधा-कृष्ण के अङ्ग में, उन चन्द्रावली आदि गोपियों के द्वारा फैंकी हुई कोई एक भी कुप्पी, जब नहीं लगी तब वे सभी गोपियाँ, फिर भी सम्मिलित होकर, किसी अनिर्वचनीय महान् कौतुक से एकसाथ ही, विजय की इच्छारूप 'पद' में, अर्थात् व्यवसाय में वर्तमान होकर, ऊपर से भी ऊपर बढ़ी हुई क्रीडामयी स्पर्धा को धारण करती हुई, तीन या चार गोपियाँ मिलकर, प्रत्येक जनी ही, एकसाथ तीन या चार, गन्ध आदि की कुप्पियाँ फैंक रही थीं ॥४२॥

उसके बाद, 'आवेग', अर्थात् शीघ्रता के उस महान् वेग के कारण, टूटकर भूमिपर बिखरते हुए,

तेषां ये व्रजराजसूनुनिकटे वेगात् समं सर्वतः
क्षिप्तानां निपतन्ति तानरहयन् पार्श्वस्थिताः सुभ्रुवः ।
ये वा केऽपि लगन्ति तस्य जलदश्यामे प्रतीकेऽभितः
तानालुम्पति राधिका स्मितमुखी स्वेदच्युता पाणिना ॥४४॥

एवं दोलायमान-मानकुतुकित-चकोरकीकृत-कोरकीकृत-लोचन-चमूरुलोचनाचमूरु-लोचनाऽऽह्लादन-मादनव्रतधरस्तदितरविधावलसो बलसोदरोऽदरोदीर्णमदघूर्णायमाननयनो विलासचतुरं चतुरङ्गणाभिमुख्यं मुख्यं पक्षमभिलषन् कदाचित् केलिकला-कलापदक्षिणा दक्षिणाशावर्तिनी रमणीमणीर्दोलन्तीः किरन्तीश्चाऽऽरुण्यविलसत्क-रेणुचयं करेणुचयं जयन्ती-र्वैजयन्तीर्वैदग्धीनामिव, कदाचिच्च वलमानमुत्तरामुत्तराशाविलासि-विलासिनीश्रेणिम्,

---

अत्यन्त कोमल लाख के कोष से, अर्थात् लाख की बनी हुई कुप्पियों से निकलकर, दूरतक पहुँचनेवाले, अगर के गन्ध एवं गोलारूप में परिणत हुए गाढ़े चन्दन के चूर्ण, चारों ओर उस प्रकार से गिर रहे थे कि, जिस प्रकार अण्डे को फोड़कर, बाहर निकले हुए पक्षियों के बच्चे, चारों ओर गिर पड़ते हैं ॥४३॥

वेगपूर्वक एकसाथ चारों ओर फेंके हुए, उन गन्ध आदिकों के बीच में से, जो गन्धमय द्रव्य, नन्दनन्दन-श्रीकृष्ण के निकट गिर रहे थे, उनको तो श्रीकृष्ण के निकट खड़ी हुई गोपियाँ, दूर कर देती थीं। किन्तु, सजल मेघ के समान, उन श्रीकृष्ण के 'प्रतीक' (अङ्ग) में, जो कोई भी सुगन्धमय अबीर, गुलाल, चन्दन, चूरा आदि द्रव्य चारों ओर से लग जाते थे, उन सबको मन्दमुसकान से परिपूर्ण मुखवाली श्रीराधिका, सात्त्विक विकाररूप पसीने को बहानेवाले, अपने दाहिने-हाथ के द्वारा दूर करती जाती थीं ॥४४॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण, उस समय धैर्य के दूर हो जानेपर, चञ्चल हुए गर्व एवं उत्सुकता से युक्त, एवं सौभाग्य तथा रसास्वाद की अधिकता के कारण, चन्द्रमा से अनुकम्पित चकोर की तरह किये हुए, एवं उसी समय उत्पन्न हुई कुछ लज्जा के कारण, जिसके नेत्र, 'कोरकीकृत', अर्थात् कलिका की तरह मुँदे हुए-से हो गये थे, उस प्रकार की जो 'चमूरुलोचनाचमूः', अर्थात् हरिणनयना गोपियों की श्रेणी थी, उसके अधिकतर नेत्रों को आह्लाद देना ही 'मादनव्रत', अर्थात् कन्दर्प-प्रणीत जो नियम था, उसको धारण कर रहे थे। अतएव, उस प्रकार के व्रत से भिन्न विधि में आलस्य कर रहे थे। एवं बलदेवजी के सहोदर होने के नाते, अधिक मात्रा में उफनते हुए मद से, उनके नेत्र, चारों ओर घूम रहे थे। अतएव, वे, विलास में चतुर, एवं पूर्व आदि चारों दिशाओं में वर्तमान आँगनों में अभिमुख होनारूप मुख्य-पक्ष की अभिलाषा करते हुए, अर्थात् उसी पक्ष को इच्छापूर्वक स्वीकार करते हुए, कभी-कभी दक्षिण-दिशा में विद्यमान होकर, झूलती हुई रमणियों में मणिस्वरूप गोपियों को देखते हुए, अपने करकमल में धरी हुई पद्मराग-मणिकी-सी कान्तिवाली धूलियों की फेंकने की लीला के द्वारा, उनको पराजित कर रहे थे। दक्षिण-दिशावाले झूलाओं में झूलनेवाली जो गोपियाँ थीं, वे सब, केलिकलाओं के 'कलाप' (समूह) में परमकुशल थीं, एवं अरुणवर्ण के कारण, शोभायमान सुखदायक धूलि के समूह को, श्रीकृष्ण की ओर फेंक रही थीं; अतएव, अपनी क्रीडा से, मानो हथिनियों के समूह को जीत रही थीं; अतएव, मानो चतुरताओं की पताकाओं की तरह शोभा पा रही थीं। इसी प्रकार वे ही श्रीकृष्ण, कभी-कभी 'वलमानमुत्तराम्', अर्थात् अतिशय प्रबल आनन्द से युक्त, एवं उत्तर-दिशा में झूलाओंपर विलास करनेवाली, विलासिनी गोपियों

**कदाचिदपि रसविलासैरपश्चिमाशां पश्चिमाशां प्रतिपद्य दोलन्तीं कुवलयवलयतिरस्कारिदृशां तादृशां तारुण्यवतीनामालीमालीजनैस्तथाविधैः सहिताम्, कदाचन पूर्वकाष्ठाऽपूर्वकाष्ठापरिप्राप्तदोलारोहा वरारोहा वरामोदवतीरवेक्षमाणो दोलन्नेव गुणवाराधिकया राधिकया सह करपद्मपद्मरागरुचिधूलीधू-लीलया सर्वा एव पराबभूव ॥४५॥**

**एवं स्मितविकसितवदननीरजो रजोभरेण ताः पराभूय भूय एव रसकुतूहलविक्रमेण क्रमेण हरिहरिदादि-हरिच्चतुष्टयतुष्टय एव तत्तदभिमुखीभूय दोलतो द्विविध एव दोल आसीत् ॥४६॥**

**तथा हि— साम्मुख्यं यदि पूर्वपश्चिमदिशोर्दोलस्तदा सम्मुखः**
**साम्मुख्यं यदि दक्षिणोत्तरदिशोर्दोलस्तदा पार्श्वगः ।**
**एवं सम्मुख-पार्श्व-दोलकुतुके हारस्य वन्यस्त्रजः**
**श्रीमत्कुण्डलयोश्च तस्य समभूद् दोलोत्सवस्तादृशः ॥४७॥**

---

की श्रेणी को, उसी प्रकार पराजित कर रहे थे। एवं कभी-कभी पश्चिम-दिशा को प्राप्त करके झूलनेवाली, उसी प्रकार की तरुणी गोपियों की श्रेणी को भी, उसी प्रकार पराजित कर रहे थे। पश्चिम-दिशा में झूलनेवाली गोपियों की आशा, अपने रसमय विलासों के द्वारा, किसी से पीछे रहनेवाली नहीं थी; तथा उनके नेत्र, कमलमण्डल का तिरस्कार करनेवाले थे, तथा उन गोपियों की वह श्रेणी, उसी प्रकार की सखियों के सहित विद्यमान थी। तथा कभी-कभी, पूर्व-दिशा में 'अपूर्वकाष्ठा' को, अर्थात् श्रीकृष्ण के सम्मुख होने से महान् उत्कर्ष को प्राप्त करनेवाले झूला में चढ़नेवाली, अतएव श्रेष्ठ हर्षवाली, 'वरारोहा' (गुणवती) गोपियों को निहारते हुए, और 'गुणवार', अर्थात् गुणों के समूह से सर्वापेक्षा अधिक, श्रीमती राधिका के सहित, एक ही झूलापर झूलते-झूलते ही, श्रीकृष्ण ने, पूर्वोक्त प्रकार से सभी गोपियों को पराजित कर दिया ॥४५॥

इस प्रकार मन्दमुसकान से विकसित मुखारविन्दवाले श्रीकृष्ण, सुगन्धमय चन्दन, चूरा एवं गुलाल आदि की धूलि की अधिकता के द्वारा, उन समस्त गोपियों को हराकर, फिर भी रसभरे कौतूहल-पूर्ण विक्रम से क्रमपूर्वक 'हरि हरित्' (पूर्व-दिशा) आदि चारों दिशाओं की प्रसन्नता के लिये ही, मानो उन-उन दिशाओं के सम्मुख होकर झूल रहे थे। उस प्रकार से झूलने से ही उनका झूला, दो प्रकार का हो रहा था ॥४६॥

देखिये, जब पूर्व एवं पश्चिम-दिशा का 'साम्मुख्य' (सामना) होता था; अर्थात् श्रीकृष्ण, जब पूर्व की ओर मुख करके, अथवा पश्चिम की ओर मुख करके झूलते थे, तब उनका झूला भी सम्मुख हो जाता था, अर्थात् उनके झूला की क्रिया भी, पूर्वाभिमुखी एवं पश्चिमाभिमुखी हो जाती थी। इसी प्रकार, जब दक्षिण एवं उत्तर-दिशा का 'साम्मुख्य' (सामना) होता था, अर्थात् श्रीकृष्ण, जब दक्षिण की ओर मुख करके अथवा उत्तर की ओर मुख करके झूलते थे, तब उनका झूला, उस-उस दिशा के बगल की ओर हो जाता था, अर्थात् दक्षिण और उत्तर की ओर कुछ टेढ़ा हो जाता था। क्योंकि, झूले की क्रिया, पूर्व-पश्चिम की ओर एक-सी होती है; एवं बगल की ओर टेढ़ी हो जाती है। इसी प्रकार, सम्मुख एवं बगल की ओरवाले झूला के कौतुक में, श्रीकृष्ण के मणि-मुक्ताओं के हार का एवं वनमाला का, तथा

**एवमहरहरहो रहोविलासः विलासाम्बुधेस्तस्य नित्यभूताः प्रकटाऽप्रकटतयैव समुज्जृम्भन्ते स्म ॥४८॥**

**न तस्याऽऽस्ते शक्तिर्नहि भवितुमीदृक् प्रभवतो**
**न सिद्धादेर्भेदान्न कमलदृशस्ताश्च विविधाः ।**

---

शोभायमान कुण्डलों का भी, झूलने का जो उत्सव था, वह भी, उसी प्रकार का था, अर्थात् श्रीकृष्ण, जब पूर्व की ओर मुख करके झूलते थे, तब उनका हार, उनकी वनमाला, एवं उनके दोनों कुण्डल भी, पूर्व की ओर ही झूलते दिखाई देते थे । तथा श्रीकृष्ण, जब दक्षिण की ओर झूलते थे, तब उनके हार आदिक भी, टेढ़ेरूप से, दक्षिण की ओर झूलते प्रतीत हो रहे थे ॥४७॥

यदि कोई पूछे कि, " 'श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूः' कर्ता ने, अपने ग्रन्थ में, श्रीकृष्ण की आगे की दशम-स्कन्धीय समस्त लीला का वर्णन क्यों नहीं किया ? एवं इस दोलात्सवपर ही, अपने ग्रन्थ की समाप्ति क्यों कर दी ? तो इसके उत्तर में कहते हैं कि, "**गोप्यः कृष्णे वनं याते तमनुद्रुतचेतसः । कृष्णलीलाः प्रगायन्त्यो निन्युर्दुःखेन वासरान्**" (भा० १०।३५।१) "श्रीकृष्ण, गोचारणार्थ जब श्रीवृन्दावन में चले जाते थे, तब गोपियों के चित्त भी, उनके पीछे-पीछे ही चले जाते थे । अतः, वे गोपियाँ, श्रीकृष्ण की लीलाओं को गाती हुई, महान् दुःख से ही, दिनों को बितातीं थीं" इस कथन के अनुसार, दशम-स्कन्ध के पैंतीसवें अध्याय में, विद्यमान जो युगलगीत है, एवं जो वंशी-वादनलीला है, वह, गोपियों के लिये विरहमयी होने से, महादुःखदायिनी है, यह विचार कर; एवं उसके आगे अरिष्टासुरवध, तथा केशीवध आदि की जो लीला है, उसको विशेष मङ्गलमयी न मानकर; एवं उसके ऊपर आनेवाली अक्रूर के आगमन आदि की जो लीला है; वह, अनुरागी-भक्तों को क्षोभ पहुँचानेवाली है, यह विचार कर; तथा उसके बाद, कंस के रङ्गमञ्च में प्रवेश करने आदि की जितनी भी लीलाएँ हैं, वे सब, वृन्दावन के रसिक, भावुक-महानुभावों की उपासनीय नहीं हैं; बस, यही सब विचार करके, निखिल-रसिक-कविकुल-मुकुटमणि-सहृदय-ग्रन्थकार महोदय ने, अपने ग्रन्थ की परिसमाप्ति, इस रसमय दोलोत्सव के शुभ अवसरपर ही सानन्द कर दी" ।

अतएव, श्रीकृष्ण की सभी लीलाओं की नित्यता का सिद्धान्त प्रदर्शन करते हुए, ग्रन्थकार कहते हैं कि, "इस प्रकार, अनेक प्रकार के विलासों के सागरस्वरूप श्रीकृष्ण के जो 'अहो-रहो' विलास हैं, अर्थात् आश्चर्यमयी जो रहस्यमयी लीलाएँ हैं, वे सब, नित्य ही हैं; तथा प्रकट एवं अप्रकटरूप से, प्रतिदिन ही, प्रकाशित होते रहते हैं । तात्पर्य—वे ही विलास, जब कभी प्रपञ्चमय जगत् के गोचर कर दिये जाते हैं, तब वे विलास, प्रगटरूप से प्रकाशित होते हैं. तथा जब प्रपञ्चमय जगत् के गोचर नहीं होते, तब वे विलास, अप्रगटरूप से ही प्रकाशित होते रहते हैं" ॥४८॥

**[ननु तेषां प्रपञ्चाऽगोचरत्वेन सत्त्वे किं प्रमाणमिति चेत्—(भा० १०।९०।४८) "जयति जननिवासः", "व्रजपुरवनितानां वर्धयन् कामदेवम्" इत्यादि श्रीभागवतादिवचनसूचित-लीलानित्यत्व-प्रमाणिता तदचिन्त्या-शक्तिरेव, इति अविश्वासनिरासाय साक्षेपमाह—न तस्यास्ते इति । तस्य प्रभवतः प्रभोः श्रीकृष्णस्य ईदृक् भवितुं उक्तन्यायेन प्रकटाऽप्रकटनित्यलीलास्पदीभवितुं शक्तिर्नाऽऽस्ते न, अपितु आस्ते एव इत्यर्थः । ताश्च तत्प्रेयस्यः कमलदृशो व्रजयुवतयो न आसते न, अपितु आसत एव । कीदृश्यः ? सिद्धादेर्भेदात् सिद्धा-नित्यसिद्धा-श्रुतिरूपा-मुनिरूपा इतिभेदात् विविधाः । तस्य विलासस्थानस्य श्रीवृन्दावनस्यापि अप्रकटता प्रपञ्चलोकाऽदृश्यत्वं नार्हति इति न, अपितु अर्हत्येव । अतः कथं केलिललितं नित्यं न**

न वृन्दारण्यस्याऽर्हति न खलु तस्याऽप्रकटता
कथं तस्मिन्नित्यं न भवतु हरेः केलिललितम् ॥४६॥

किंवा, य एकः कान्तानां पुरि पुरि सहस्राष्टकयुग-
प्रसंख्यानां पाणि-ग्रहणकुतुके तत्र युगपत् ।
विशन् पौरैः सार्धं कथमथ गुरूणामविदुषां
स्वकीयं नानात्वं स्वमिव विनिवेशं व्यरचयत् ॥५०॥

---

**भवतु ? हे महावादिन् ! इदं तावन्मया पृष्टस्त्वमेव प्रतिब्रूहीति भावः]**

यदि कोई पूछे कि, "श्रीकृष्ण के वे रहस्यमय लीलाविलास, प्रपञ्चमय जगत् के अगोचररूप से नित्य ही विद्यमान रहते हैं, इस विषय में कौन-सा प्रमाण है ?" इसके उत्तर में, "**जयति जननिवासः**", "**व्रजपुरवनितानां वर्धयन् कामदेवम्**" भा० १०।६०।४८ इत्यादि श्रीमद्भागवत आदि के वर्तमान-काल के प्रयोगमय वचनों के द्वारा सूचित, लीला के नित्यत्व के द्वारा प्रमाणित की गई, श्रीकृष्ण की अचिन्त्यशक्ति ही प्रमाण है ।" इस प्रकार, अतत्त्वज्ञ-व्यक्ति के अविश्वास को दूर करने के लिये, ग्रन्थकार आक्षेपपूर्वक कहते हैं कि, "होनी-अनहोनी आदि सब कुछ करने को समर्थ, प्रभुवर्य श्रीकृष्ण की इस प्रकार से होने के लिये, अर्थात् उक्त न्याय के अनुसार, प्रकट एवं अप्रकट, नित्यलीला के स्थानस्वरूप होने को उनकी शक्ति नहीं है, सो बात नहीं है; अपितु, उस प्रकार की शक्ति है ही । एवं कमलके-से नेत्रोंवाली, श्रीकृष्ण की प्रियतमारूप वे गोपयुवतियाँ भी, सिद्धा आदि के भेद से, अर्थात् सिद्धा, नित्यसिद्धा, श्रुतिरूपा, एवं मुनिरूपा भेद से, अनेक प्रकार की नहीं हैं, सो बात नहीं है; अपितु, अनेक प्रकार की हैं ही । तथा श्रीकृष्ण के विलासस्थानस्वरूप श्रीवृन्दावन की अप्रकटता, अर्थात् संसारी-जनों की दृष्टि की अगोचरता योग्य नहीं है, सो बात नहीं है; अपितु, है ही, अर्थात् दिव्य-वृन्दावन का निजी स्वरूप, संसारी-जनों को, उनकी कृपा के बिना, कभी भी दिखाई नहीं देता है । इसलिये, उस दिव्य-वृन्दावन में, श्रीकृष्ण की क्रीडा का सौन्दर्य, नित्य ही किस प्रकार नहीं हो सकता ? अपितु, हो ही सकता है" । अतएव, भगवान् की लीलाओं की नित्यता में, शङ्का करनेवाले "हे महावादिन् ! मैं ही, तुमसे पूछता हूँ, इसका प्रत्युत्तर दे दीजिये । यह भावार्थ है" ॥४६॥

**[किं वेति युगपदेव प्रकटा अप्रकटाश्च सर्वा एव लीला नित्यभूता एव वर्तन्त इत्यर्थः । तथाहि अनन्तकोटिब्रह्माण्डसमुदायेषु मध्ये यदा यत्र ब्रह्माण्डसमुदाये तेन या लीला प्रकाश्य समाप्यते, सैव लीला तदपरस्मिन् ब्रह्माण्डसमुदाये आरभ्य प्रकाश्यते, तदपरत्र च नैवाप्यारभ्यते, प्रकाश-समाप्त्योः का वार्ता ? एवं रीत्या प्रकटा अपि सर्वलीला यथास्थानं पर्यायेण नित्या एव, अप्रकटास्तु ता एव लीलाः सदैव अप्रकटतया भागवतामृतोक्तलक्षणैरनन्तप्रकाशैर्वर्तन्त एव, इत्यत्र दृष्टान्तमाह - य एक इति । स्वकीयं नानात्वं गुरूणां वसुदेवादीनामपि नानात्वं कथं केन प्रकारेण व्यरचयत् ? उपलक्षणमेतत् पौराणामपि । किन्तु अविदुषां अर्थात् स्वकीयबहुप्रकाशाविर्भावाऽनुसन्धानरहितानाम् । अतः पुरि पुरि स्वं विनिवेशमिव तेषां विनिवेशं व्यरचयत् । यतः—(भा० १०।६९।२) "चित्रं बतैतदेकेन वपुषा" इति प्रमाणतः कायव्यूहं विनैव यथा स्वस्य तेषां च नानात्वं व्यरचयत्, अत्रापि तस्य तथा कर्तुं किमशक्यमिति भावः]**

अथवा श्रीकृष्ण की प्रगट एवं अप्रगटरूप से, एकसाथ ही होनेवाली सभी लीलाएँ, नित्यरूप से ही वर्तमान हैं । देखिये, अनन्त-कोटि ब्रह्माण्डों के समूहों के मध्य में, श्रीकृष्ण के द्वारा जो लीला, जिस

**स्थितो वृन्दारण्ये सततमपि ताभिर्मधुपुरीं**
**गतश्चाऽऽसां तद्वद् विरहरुजमप्यारचितवान् ।**
**अतोऽतर्क्यैश्वर्ये पुरुमहिमनि श्रीभगवति**
**व्रजेश्वर्याः सूनौ न किमपि विचित्रं विलसति ॥५१॥**

ब्रह्माण्डके समूह में, जब प्रकाशित करके समाप्त की जाती है; वही लीला, उस ब्रह्माण्डसमूह से, दूसरे ब्रह्माण्ड-समूह में, उन्हीं के द्वारा आरम्भ करके प्रकाशित कर दी जाती है; तथा उस ब्रह्माण्डसमूह से, दूसरे ब्रह्माण्ड-समूह में, वह लीला, आरम्भ भी नहीं की जाती। प्रकाश एवं समाप्ति की तो बात ही कौन-सी है? इस रीति से प्रगट होनेवाली सभी लीलाएँ, पर्याय से यथायोग्य स्थानपर, नित्य ही हैं। किन्तु, गोलोक आदि में अप्रकट रूप से होनेवाली वे लीलाएँ तो, श्रीरूप गोस्वामिद्वारा विरचित 'श्रीलघुभागवतामृत' ग्रन्थ में कहे हुए लक्षणोंवाले श्रीकृष्ण के अनन्त प्रकाशों के द्वारा, सदैव अप्रकटरूप से विद्यमान ही रहती हैं। इस विषय में, दृष्टान्त का प्रदर्शन करते हुए, ग्रन्थकार कहते हैं कि, "देखिये, द्वारकापुरी के सोलह-हजार भवनों में, एवं सोलह-हजार की संख्यावाली कान्ताओं के एकसाथ ही पाणिग्रहण के कौतुक में, वहाँपर अकेले ही श्रीकृष्ण ने, उन-उन भवनों में, पुरवासियों के साथ प्रवेश करते हुए, अपने अनेक स्वरूपों की तरह, अपने गुरुवर्ग श्रीवसुदेव आदिकों के भी, एकसाथ प्रवेश की रचना, किस प्रकार कर दी? अर्थात् उनके भी अनेक रूप किस प्रकार बना दिये? एवं पुरवासियों के भी अनेक रूप कैसे बना दिये? तथा वसुदेव आदि वे गुरुवर्ग एवं पुरवासी-जन, उस समय, अपने अनेक प्रकाशों के प्रगट होने के अनुसन्धान से रहित थे। इसलिये "आश्चर्य की बात तो यही है कि, श्रीकृष्ण ने एक ही शरीर के द्वारा, अलग-अलग भवनों में, एक ही साथ, सोलह-हजार-एक-सौ-आठ पटरानियों का पाणिग्रहण कर लिया" इस प्रमाण के अनुसार श्रीकृष्ण ने, कायव्यूह के भेद के बिना ही, जिस प्रकार अपने एवं वसुदेव आदिकों के अनेक, अर्थात् सोलह-हजार-एक-सौ-आठ रूप बना लिये थे, उसी प्रकार इस व्रज में भी रासलीला आदि के प्रसङ्ग में, अनेक रूप बनाने के लिये, कोई दुष्कर कार्य नहीं है। अतः, उनकी सभी लीलाएँ नित्य हैं; यह तात्पर्य है" ॥५०॥

**[अतो "वत्सैर्वत्सतरीभिश्च साकं क्रीडति माधवः। वृन्दावनान्तरगतः सरामो बालकैर्वृतः" इत्यादि आर्षवचन-प्रामाण्येन तादृश-शक्तिमानसौ वृन्दारण्ये स्थितोऽपि मधुपुरीं गतः। ताभिः सदा विहरन्नपि विरहरुजं विरहपीडामपि आरचयत्, अप्रकट-प्रकटप्रकाशाभ्यां क्रमेण इतिभावः। अत्र अतर्क्यैश्वर्ये इत्यादि हेतुचतुष्टयमुत्तरोत्तरप्रधानम्। 'व्रजेश्वर्याः सूनौ' इत्यस्याऽयं भावः—यदि देवकीसूनौ महिषीविवाहादौ तादृशत्वम्, तदा ततोऽपि परमपूर्णतमप्रकाशे व्रजेश्वर्याः सूनौ तत्र किमद्भुतम्]**

इसलिये "बलरामजी के सहित, ग्वालबालों से घिरे हुए श्रीकृष्ण, श्रीवृन्दावन के मध्य में विद्यमान होकर, बछड़ा एवं बछड़ियों के साथ सदैव खेलते रहते हैं" इत्यादि, ऋषियों के अनेक वचनों के प्रमाण से, उस प्रकार की अतर्क्य एवं अलौकिक शक्तिवाले वे श्रीकृष्ण, उन गोप-गोपियों के साथ, श्रीवृन्दावन में निरन्तर स्थित होकर भी, मधुपुरी में चले गये थे। एवं उन गोपियों के साथ, सदा विहार करते हुए भी, उन्होंने, उनकी विरहमयी पीडा की रचना भी कर दी थी। ये दोनों कार्य, श्रीकृष्ण ने, अपने अप्रकट तथा प्रकट प्रकाशों के द्वारा, क्रमशः सम्पन्न किये थे। इसलिये, अतर्क्य ऐश्वर्यवाले, अत्यधिक महिमावाले, षडैश्वर्यवाले, श्रीयशोदा के पुत्र-श्रीकृष्ण में, कोई भी आश्चर्य विलास नहीं कर रहा है, अर्थात् उनमें सब कुछ संभव है। इस श्लोक में, 'अतर्क्यैश्वर्ये' इत्यादि जो चार हेतु हैं, वे,

**चैतन्यकृष्णकरुणोदितवाग्विभूति-,स्तन्मात्रजीवनधनस्य जनस्य पुत्रः ।**
**श्रीनाथपादकमल-स्मृतिशुद्धबुद्धि-,श्चम्पूमिमां रचितवान् कविकर्णपूरः ॥५२॥**

**इत्यानन्दवृन्दावने कैशोरलीलालताविस्तारे दोलोत्सवो नाम**
**द्वाविंशः स्तवकः ॥२२॥**

---

उत्तरोत्तर प्रधान हैं, अर्थात् इनमें 'व्रजेश्वर्याः सूनौ' यह हेतु, सर्व प्रधान है। इसका तात्पर्य यह है कि, देवकी-सूनु श्रीकृष्ण में ही, द्वारका में सोलह-हजार-एक-सौ-आठ पटरानियों के विवाह आदि में ही, जब उस प्रकार का अतर्क्य ऐश्वर्य प्रकाशित देखा जाता है, तब श्रीयशोदा-सूनु श्रीकृष्ण में तो, कोई भी आश्चर्य की बात नहीं है; क्योंकि, श्रीयशोदानन्दन तो, श्रीदेवकीनन्दन की अपेक्षा, परमपूर्णतम प्रकाश से विशिष्ट हैं, सर्वावतारी हैं ॥५१॥

'श्रीआनन्दवृन्दावन'-नामक इस चंम्पू की रचना, रसिक-कविकुल-मुकुटमणि-महाकवि-श्रीकर्णपूर ने की है। उनके हृदय में, अपूर्व कविता-शक्तिरूप वाणी के वैभव का प्रादुर्भाव, श्रीकृष्णचैतन्य महाप्रभु की अहैतुकी करुणा के द्वारा ही हुआ था। एवं वे, 'श्रीशिवानन्द सेन'-नामक उन भक्त-जन के पुत्र थे कि, जिनके जीवन-धन, केवल श्रीकृष्णचैतन्य महाप्रभु ही थे। तथा उन श्रीकवि कर्णपूर की बुद्धि, 'श्रीनाथ' (श्रीकृष्ण) एवं 'श्री श्रीनाथ चक्रवर्ती'-नामक अपने श्रीगुरुदेव के चरणारविन्दों की स्मृति से विशुद्ध थी ॥५२॥

**यान् यान् भावान् स्फोरयामास स्वस्या-, श्चम्प्वा मेऽन्तः कर्णपूरः कवीन्द्रः ।**
**ते ते न्यस्ताष्टीकिकायां मयाऽस्यां, श्रीमत्कृष्णानन्दिनीनामिकायाम् ॥**

इति श्रीनिखिलशास्त्र-पारावार-पारदृश्व-सख्यावताराऽष्टोत्तरशत-स्वामिश्रीकृष्णानन्ददासजी-
महाराजानां शिष्येण काव्यवेदान्ततीर्थेन घटिकाशतकेन महाकविना श्रीवनमालिदास-
शास्त्रिणा विरचितया—श्रीकृष्णानन्दिनीनाम्नी-भाषाटीकया समलंकृते
श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूकाव्ये कैशोरलीलालताविस्तारे
दोलोत्सवो नाम द्वाविंशः स्तवकः
सम्पूर्णः ॥२२॥

---

**समाप्तश्चाऽयं**
**श्रीआनन्दवृन्दावनचम्पूनामा ग्रन्थः ।**